CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

THE

# HOLY BIBLE

CONTAINING THE

# OLD AND NEW TESTAMENTS

IN THE

HINDI LANGUAGE

*TRANSLATED OUT OF THE ORIGINAL TONGUES*

---

# धर्म्मशास्त्र

अर्थात

## पुराना और नया धर्म्म नियम

जो

इबरी और यूनानी से हिन्दी में किया गया।

---

BRITISH AND FOREIGN BIBLE SOCIETY
( NORTH INDIA AUXILIARY )
ALLAHABAD

---

PRINTED AT THE MISSION PRESS, ALLAHABAD.

1919

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

# पुराने और नये धर्म्म नियम।

की

## पुस्तकों का सूचीपत्र

और

## अध्यायों की संख्या।

B-W.

### पुराने नियम की पुस्तकें।



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

# नये नियम की पुस्तकें ।



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

# उत्पत्ति नाम पुस्तक।

(सृष्टि का वर्णन.)

१. आदि में परमेश्वर ने आकाश और पृथिवी को सिरजा। २ और पृथिवी सूनी और सुनसान पड़ी थी और गहिरे जल के ऊपर अन्धियारा था और परमेश्वर का आत्मा जल के ऊपर ऊपर मंडलाता था। ३ तब परमेश्वर ने कहा उजियाला हो सो उजियाला हो गया। ४ और परमेश्वर ने उजियाले को देखा कि अच्छा है और परमेश्वर ने उजियाले और अन्धियारे को अलग अलग किया। ५ और परमेश्वर ने उजियाले को दिन कहा और अन्धियारे को रात कहा और सांझ हुई फिर भोर हुआ सो एक दिन हो गया॥

६ फिर परमेश्वर ने कहा जल के बीच ऐसा एक अन्तर हो कि जल दो भाग हो जाए। ७ सो परमेश्वर ने एक अन्तर करके उस के नीचे के जल और उस के ऊपर के जल को अलग अलग किया और वैसा ही हो गया। ८ और परमेश्वर ने उस अन्तर को आकाश कहा और सांझ हुई फिर भोर हुआ सो दूसरा दिन हो गया॥

९ फिर परमेश्वर ने कहा आकाश के नीचे का जल एक स्थान में इकट्ठा हो और सूखी भूमि दिखाई दे और वैसा ही हो गया। १० और परमेश्वर ने सूखी भूमि को पृथिवी कहा और जो जल इकट्ठा हुआ उस को उस ने समुद्र कहा और परमेश्वर ने देखा कि अच्छा है। ११ फिर परमेश्वर ने कहा पृथिवी से हरी घास और बीजवाले छोटे छोटे पेंड़ और फलदाई वृक्ष भी जो अपनी अपनी जाति के अनुसार फलें और जिन के बीज पृथिवी पर उन्हीं में हों उगें और वैसा ही हो गया। १२ सो पृथिवी से हरी घास और छोटे छोटे पेंड़ जिन में अपनी अपनी जाति के अनुसार बीज होता है और फलदाई वृक्ष जिन के बीज एक एक की जाति के अनुसार उन्हीं में होते हैं सो उगे १३ और परमेश्वर ने देखा कि अच्छा है। और सांझ हुई फिर भोर हुआ सो तीसरा दिन हो गया॥

१४ फिर परमेश्वर ने कहा दिन और रात अलग अलग करने के लिये आकाश के अन्तर में ज्योतियां हों और वे चिन्हों और नियत समयों और दिनों और बरसों के कारण हों। १५ और वे ज्योतियां आकाश के अन्तर में पृथिवी पर प्रकाश देनेहारी भी ठहरें और वैसा ही हो गया। १६ सो परमेश्वर ने दो बड़ी ज्योतियां बनाईं उन में से बड़ी ज्योति तो दिन पर प्रभुता करने के लिये और छोटी ज्योति रात पर प्रभुता करने के लिये और तारागण को भी बनाया। १७ और परमेश्वर ने उन को आकाश के अन्तर में इस लिये रक्खा कि वे पृथिवी पर प्रकाश दें। १८ और दिन और रात पर प्रभुता करें और उजियाले और अन्धियारे को अलग अलग करें और परमेश्वर ने देखा कि अच्छा है। १९ और सांझ हुई फिर भोर हुआ सो चौथा दिन हो गया॥

२० फिर परमेश्वर ने कहा जल जीते प्राणियों से बहुत ही भर जाए और पक्षी पृथिवी के ऊपर आकाश के अन्तर में उड़ें। २१ सो परमेश्वर ने जाति जाति के बड़े बड़े जलजन्तुओं को और उन सब जीते प्राणियों को भी सिरजा जो चलते हैं जिन से जल बहुत ही भर गया और एक एक जाति के उड़नेहारे पक्षियों को भी सिरजा और परमेश्वर ने देखा कि अच्छा है। २२ और परमेश्वर ने यह कहके उन को आशीस दिई कि फूलो फलो और समुद्र के जल में भर जाओ और पक्षी पृथिवी पर बढ़ें। २३ और सांझ हुई फिर भोर हुआ सो पांचवां दिन हो गया॥

२४ फिर परमेश्वर ने कहा पृथिवी से एक एक जाति के जीते प्राणी उत्पन्न हों अर्थात घरैले पशु और रेंगनेहारे जन्तु और पृथिवी के बनैले पशु जाति जाति के अनुसार और वैसा ही हो गया। २५ सो परमेश्वर ने पृथिवी के जाति जाति के बनैले पशुओं को और जाति जाति के घरैले पशुओं को और जाति जाति के भूमि पर सब रेंगनेहारे जन्तुओं को बनाया और परमेश्वर ने देखा कि अच्छा है। २६ फिर परमेश्वर ने कहा हम मनुष्य को अपने स्वरूप के अनुसार अपनी समानता में बनाएं और वे समुद्र की मछलियों और आकाश के पक्षियों और घरैले पशुओं और सारी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



पृथिवी पर और सब रेंगनेहारे जन्तुओं पर जो
२७ पृथिवी पर रेंगते हैं अधिकार रक्खें। सो परमेश्वर ने मनुष्य को अपने स्वरूप के अनुसार सिरजा अपने ही स्वरूप के अनुसार परमेश्वर ने उस को सिरजा नर और नारी करके उस ने
२८ मनुष्यों को सिरजा। और परमेश्वर ने उन को आशीस दिई और उन से कहा फूलो फलो और पृथिवी में भर जाओ और उस को अपने वश में कर लो और समुद्र की मछलियों और आकाश के पक्षियों और पृथिवी पर रेंगनेहारे सब जन्तुओं
२९ पर अधिकार रक्खो। फिर परमेश्वर ने उन से कहा सुनो जितने बीजवाले छोटे छोटे पेड़ सारी पृथिवी के ऊपर हैं और जितने वृक्षों में बीजवाले फल होते हैं सो सब मैं ने तुम को दिये हैं वे
३० तुम्हारे भोजन के लिये हैं। और जितने पृथिवी के पशु और आकाश के पक्षी और पृथिवी पर रेंगनेहारे जन्तु हैं जिन में जीवन का प्राण है उन सब के खाने के लिये मैं ने सब हरे हरे छोटे
३१ पेड़ दिये हैं और वैसा ही हो गया। और परमेश्वर ने जो कुछ बनाया था सब को देखा तो क्या देखा कि वह बहुत ही अच्छा है और सांझ हुई फिर भोर हुआ सो छठवां दिन हो गया॥

**२. यों** आकाश और पृथिवी और उन की सारी सेना का बनाना निपट
२ गया। और परमेश्वर ने सातवें दिन अपना काम जो वह करता था निपटा दिया सो सातवें दिन उस ने अपने किये हुए सारे काम से विश्राम
३ किया। और परमेश्वर ने सातवें दिन को आशीस दिई और पवित्र ठहराया क्योंकि उस में उस ने सृष्टि के अपने सारे काम से विश्राम किया॥

(मनुष्य की उत्पत्ति.)

४ आकाश और पृथिवी की उत्पत्ति का वृत्तान्त[1] यह है कि जब वे सिरजे गये अर्थात जिस दिन यहोवा परमेश्वर ने पृथिवी और आकाश को
५ बनाया, तब मैदान का कोई झाड़ भूमि में न हुआ था और न मैदान का कोई छोटा पेड़ उगा था क्योंकि यहोवा परमेश्वर ने पृथिवी पर जल न बरसाया था और भूमि पर खेती करने के लिये
६ मनुष्य न था। तौभी कुहरा पृथिवी से उठता था
७ जिस से सारी भूमि सिंच जाती थी। और यहोवा परमेश्वर ने आदम[2] को भूमि की मिट्टी से रचा और उस के नथनों में जीवन का श्वास फूंक दिया
८ और आदम[1] जीता प्राणी हुआ। और यहोवा परमेश्वर ने पूरब और एदेन देश में एक बारी लगाई और वहां आदम[1] को जिसे उस ने रचा था रख
९ दिया। और यहोवा परमेश्वर ने भूमि से सब भांति के वृक्ष जो देखने में मनोहर और जिन के फल खाने में अच्छे हैं उगाये और जीवन के वृक्ष को बारी के बीच में और भले बुरे के ज्ञान के वृक्ष को भी
१० लगाया। और उस बारी के सींचने के लिये एक महानद एदेन से निकलता था और वहां से आगे
११ बहकर चार धार[2] हो गया। पहिली धारा का नाम पीशोन है यह वही है जो हवीला नाम सारे
१२ देश को जहां सोना मिलता है घेरे हुए है। उस देश का सोना चोखा होता है और वहां मोती
१३ और सुलैमानी पत्थर भी मिलते हैं। और दूसरी नदी का नाम गीहोन है यह वही है जो कूश के
१४ सारे देश को घेरे हुए है। और तीसरी नदी का नाम हिद्देकेल है यह वही है जो अश्शूर की पूरब और बहती है और चौथी नदी का नाम फरात
१५ है। जब यहोवा परमेश्वर ने आदम[1] को लेकर एदेन की बारी में रख दिया कि वह उस में काम
१६ करे और उस की रक्षा करे, तब यहोवा परमेश्वर ने आदम[1] को यह आज्ञा दिई कि बारी के सब
१७ वृक्षों का फल तू बिना खटके खा सकता है। पर भले बुरे के ज्ञान का जो वृक्ष है उस का फल तू न खाना क्योंकि जिस दिन तू उस का फल खाए उसी दिन अवश्य मर जाएगा॥

१८ फिर यहोवा परमेश्वर ने कहा आदम[1] का अकेला रहना अच्छा नहीं मैं उस के लिये ऐसा एक सहायक बनाऊंगा जो उस से मेल खाए।
१९ और यहोवा परमेश्वर भूमि में से सब जाति के बनैले पशुओं और आकाश के सब भांति के पक्षियों को रचकर आदम[1] के पास ले आया कि देखे कि वह उन का क्या क्या नाम रक्खेगा और जिस जिस जीते प्राणी का जो जो नाम आदम[1]
२० ने रक्खा सोई उस का नाम पड़ा। सो आदम[1] ने सब जाति के घरैले पशुओं और आकाश के पक्षियों और सब जाति के बनैले पशुओं के नाम रक्खे पर आदम के लिये ऐसा कोई सहायक न
२१ मिला जो उस से मेल खाए। तब यहोवा परमेश्वर ने आदम[1] को भारी नींद में डाल दिया और जब वह सो गया तब उस ने उस की एक पसुली निकालकर उस की सन्ती मांस भर दिया।

(१) मूल में. की वंशावली। (२) वा. मनुष्य।

(१) वा. मनुष्य। (२) मूल में. बंटके चार सिर।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२२ और यहोवा परमेश्वर ने उस पसुली को जो उस ने आदम[1] में से निकाली थी स्त्री बना दिया २३ और उस को आदम के पास ले आया। और आदम[1] ने कहा अब यह मेरी हड्डियों में की हड्डी और मेरे मांस में का मांस है सो इस का नाम नारी होगा क्योंकि यह नर में से निकाली गई। २४ इस कारण पुरुष अपने माता पिता को छोड़कर अपनी स्त्री से मिला रहेगा और वे एक ही तन बने रहेंगे। और आदम[1] और उस की स्त्री दोनों नंगे तो थे पर लजाते न थे॥

(मनुष्य के पापी हो जाने का वर्णन.)

३. यहोवा परमेश्वर ने जितने बनैले पशु बनाये थे सब में से सर्प धूर्त्त था और उस ने स्त्री से कहा क्या सच है कि परमेश्वर ने कहा कि तुम इस बारी के किसी वृक्ष २ का फल न खाना। स्त्री ने सर्प से कहा इस बारी ३ के वृक्षों के फल हम खा सकते हैं। पर जो वृक्ष बारी के बीचमें है उस के फल के विषय परमेश्वर ने कहा कि तुम उस को न खाना न उस ४ को छूना भी नहीं तो मर जाओगे। तब सर्प ने ५ स्त्री से कहा तुम निश्चय न मरोगे। बरन परमेश्वर आप जानता है कि जिस दिन तुम उस का फल खाओ उसी दिन तुम्हारी आंखें खुल जाएंगी और तुम भले बुरे का ज्ञान पाकर पर- ६ मेश्वर के तुल्य हो जाओगे। सो जब स्त्री को जान पड़ा कि उस वृक्ष का फल खाने में अच्छा और वह देखने में मनभाऊ और बुद्धि देने के लिये चाहने योग्य भी है तब उस ने उस में से तोड़कर खाया और अपने पति को दिया और ७ उस ने भी खाया। तब उन दोनों की आंखें खुल गईं और उन को जान पड़ा कि हम नंगे हैं सो उन्हों ने अंजीर के पत्ते जोड़ जोड़कर ८ लंगोट बना लिये। पीछे यहोवा परमेश्वर जो सांझ के समय[2] बारी में फिरता था उस का शब्द उन को सुन पड़ा और आदम और उस की स्त्री बारी के वृक्षों के बीच यहोवा परमेश्वर ९ से छिप गये। तब यहोवा परमेश्वर ने पुकारकर १० आदम से पूछा तू कहां है। उस ने कहा मैं तेरा शब्द बारी में सुनकर डर गया क्योंकि मैं नंगा ११ था इस लिये छिप गया। उस ने कहा किस ने तुझे चिताया कि तू नंगा है जिस वृक्ष का फल खाने को मैं ने तुझे बर्जा था क्या तू ने उस का फल खाया है। १२ आदम ने कहा जिस स्त्री को तू ने मेरे संग रहने को दिया उसी ने उस वृक्ष का फल मुझे दिया सो मैं ने खाया। १३ तब यहोवा परमेश्वर ने स्त्री से कहा तू ने यह क्या किया है स्त्री ने कहा सर्प ने मुझे बहका दिया सो मैं ने खाया। १४ तब यहोवा परमेश्वर ने सर्प से कहा तू ने जो यह किया है इस लिये तू सब घरैले पशुओं और सब बनैले पशुओं से अधिक स्रापित है तू पेट के बल चला करेगा और जीवन भर मिट्टी चाटता रहेगा। १५ और मैं तेरे और इस स्त्री के बीच में और तेरे वंश और इस के वंश के बीच में बैर उपजाऊंगा वह तेरे सिर को कुचल डालेगा और तू उस की एड़ी को कुचल डालेगा। १६ फिर स्त्री से उस ने कहा मैं तेरी पीड़ा और तेरे गर्भवती होने के दुःख को बहुत बढ़ाऊंगा तू पीड़ित होकर बालक जनेगी और तेरी लालसा तेरे पति की ओर होगी और वह तुझ पर प्रभुता करेगा। १७ और आदम से उस ने कहा तू ने जो अपनी स्त्री की सुनी और जिस वृक्ष के फल के विषय मैं ने तुझे आज्ञा दिई थी कि तू उसे न खाना उस को तू ने खाया है इस लिये भूमि तेरे कारण स्रापित है तू उस की उपज जीवन भर दुःख के साथ खाया करेगा। १८ और वह तेरे लिये कांटे और ऊंटकटारे उगाएगी और तू खेत की उपज खाएगा। १९ और अपने माथे के पसीना गारे की रोटी तू खाया करेगा और अन्त में मिट्टी में मिल जाएगा क्योंकि तू उसी में से निकाला गया तू मिट्टी तो है और मिट्टी ही में फिर मिल जाएगा। २० और आदम ने अपनी स्त्री का नाम हव्वा[1] रक्खा क्योंकि जितने मनुष्य जीते हैं उन सब की आदि माता वही हुई। २१ और यहोवा परमेश्वर ने आदम और उस की स्त्री के लिये चमड़े के अंगरखे बनाकर उन को पहिना दिये॥

२२ फिर यहोवा परमेश्वर ने कहा मनुष्य भले बुरे का ज्ञान पाकर हम में से एक के समान हो गया है सो अब ऐसा न हो कि वह हाथ बढ़ाकर जीवन के वृक्ष का फल भी तोड़के खाए और सदा जीता रहे। २३ सो यहोवा परमेश्वर ने उस को एदेन की बारी में से निकाल दिया कि वह उस भूमि पर खेती करे जिस में से वह बनाया[2] गया था। आदम को तो उस ने बरबस निकाल दिया और जीवन के वृक्ष के मार्ग का पहरा देनेके लिये

(१) वा. मनुष्य। (२) मूल में. दिन की वायु में।

(१) अर्थात जीवन। (२) मूल में. लिया।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



एदेन की बारी की पूरब ओर करूबों को और चारों ओर घूमती हुई ज्वालामय तलवार को भी ठहरा दिया॥

(आदम के पुत्रों का वर्णन.)

४. जब आदम ने अपनी स्त्री हव्वा से प्रसंग किया तब वह गर्भवती होकर कैन को जनी और कहा मैं ने यहोवा की २ सहायता से एक पुरुष पाया है। फिर वह उस के भाई हाबिल को भी जनी और हाबिल तो भेड़ बकरियों का चरवाहा हुआ पर कैन भूमि ३ की खेती करनेहारा हुआ। कुछ दिन बीते पर कैन यहोवा के पास भूमि की उपज में से कुछ ४ भेंट ले आया। और हाबिल भी अपनी भेड़ बकरियों के कई एक पहिलौठे बच्चे भेंट करके ले आया और उन की चर्बी चढ़ाई तब यहोवा ने हाबिल और उस की भेंट का तो मान किया। ५ पर कैन और उस की भेंट का उस ने मान न किया तब कैन अति क्रोधित हुआ और उस के ६ मुंह पर उदासी छा गई। तब यहोवा ने कैन से कहा तू क्यों क्रोधित हुआ और तेरे मुंह पर ७ उदासी क्यों छा गई है। यदि तू भला करे तो क्या तेरी भेंट ग्रहण न किई जाएगी और यदि तू भला न करे तो पाप द्वार पर दबका रहता है और उस की लालसा तेरी ओर होगी और तू ८ उस पर प्रभुता करेगा। पीछे कैन ने अपने भाई हाबिल से कुछ कहा और जब वे मैदान में थे तब कैन ने अपने भाई हाबिल पर चढ़ाई करके ९ उसे घात किया। तब यहोवा ने कैन से पूछा तेरा भाई हाबिल कहां है उस ने कहा मालूम नहीं १० क्या मैं अपने भाई का रखवाला हूं। उस ने कहा तू ने क्या किया है तेरे भाई का लोहू भूमि में से मेरी ओर चिल्लाकर मेरी दोहाई दे रहा है। ११ सो अब भूमि जिस ने तेरे भाई का लोहू तेरे हाथ से पीने के लिये अपना मुंह पसारा है उस १२ की ओर से तू स्रापित है। चाहे तू भूमि पर खेती करे तौभी उस की पूरी उपज फिर तुझे न मिलेगी[१] और तू पृथिवी पर बहेतू और १३ भगोड़ा होगा। तब कैन ने यहोवा से कहा मेरा १४ दंड सहने से[२] बाहर है। देख तू ने आज के दिन मुझे भूमि पर से बरबस निकाला है और मैं तेरी दृष्टि की ओट रहूंगा और पृथिवी पर बहेतू और भगोड़ा रहूंगा और जो कोई मुझे पाएगा सो मुझे घात करेगा। यहोवा ने उस से कहा इस १५ कारण जो कोई कैन को घात करे उस से सात गुणा पलटा लिया जाएगा। और यहोवा ने कैन के लिये एक चिन्ह ठहराया न हो कि कोई उसे पाकर मारे॥

तब कैन यहोवा के सन्मुख से निकल गया १६ और नोद नाम देश में जो एदेन की पूरब ओर है रहने लगा। जब कैन ने अपनी स्त्री से प्रसंग १७ किया तब वह गर्भवती होकर हनोक को जनी फिर कैन एक नगर बसाने लगा और उस नगर का नाम अपने पुत्र के नाम पर हनोक रक्खा। और हनोक से ईराद जन्मा और ईराद ने महू- १८ याएल को जन्माया और महूयाएल ने मतूशाएल को और मतूशाएल ने लेमेक को जन्माया। और १९ लेमेक ने दो स्त्रियां ब्याह लिईं जिन में से एक का नाम आदा और दूसरी का सिल्ला है। और २० आदा याबाल को जनी वह तम्बुओं में रहना और ढोरों का पालना इन दोनों रीतियों का चलानेहारा हुआ[१]। और उस के भाई का नाम २१ यूबाल है वह वीणा और बांसुरी आदि बाजों के बजाने की सारी रीति का चलानेहारा हुआ[२]। और सिल्ला भी तूबल्कैन नाम एक पुत्र जनी २२ वह पीतल और लोहे के सब धारवाले हथियारों का गढ़नेहारा हुआ और तूबल्कैन की बहिन नामा थी। और लेमेक ने अपनी स्त्रियों से कहा २३

हे आदा और हे सिल्ला मेरी सुनो
हे लेमेक की स्त्रियो मेरी बात पर कान लगाओ
मैं ने एक पुरुष को जो मेरे चोट लगाता था
अर्थात् एक जवान को जो मुझे घायल करता था घात किया है।
जब कैन का पलटा सातगुणा लिया जायगा २४
तो लेमेक का सतहत्तरगुणा लिया जायगा।

और आदम ने अपनी स्त्री से फिर प्रसंग २५ किया और वह पुत्र जनी और उस का नाम यह कहके शेत रक्खा कि परमेश्वर ने मेरे लिये हाबिल की सन्ती जिस को कैन ने घात किया एक और वंश ठहरा दिया है। और शेत के भी २६ एक पुत्र उत्पन्न हुआ और उस ने उस का नाम एनोश रक्खा उसी समय से लोग यहोवा से प्रार्थना करने लगे॥

(१) मूल में. वह तुझे फिर अपना बल न देगी। (२) वा. मेरा अधर्म्म क्षमा होने से।

(१) मूल में. तम्बू में रहनेहारों और ढोरों का पिता हुआ। (२) मूल में. वीणा और बांसुरी के सब पकड़नेहारों का पिता हुआ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



(आदम की वंशावली.)

**५. आदम** की वंशावली यह है। जब परमेश्वर ने मनुष्य को सिरजा तब अपनी समानता ही में बनाया। २ नर और नारी करके उसने मनुष्यों को सिरजा और उन्हें आशीस दिई और उन की सृष्टि के ३ दिन उन का नाम आदम[1] रक्खा। जब आदम एक सौ तीस बरस का हुआ तब उस ने अपनी समानता में अपने स्वरूप के अनुसार एक पुत्र ४ जन्माकर उस का नाम शेत रक्खा। और शेत को जन्माने के पीछे आदम आठ सौ बरस जीता रहा और उस के और भी बेटे बेटियां उत्पन्न ५ हुईं। और आदम की सारी अवस्था नौ सौ तीस बरस की हुई तब वह मर गया॥

६ जब शेत एक सौ पांच बरस का हुआ तब उस ७ ने एनोश को जन्माया। और एनोश को जन्माने के पीछे शेत आठ सौ सात बरस जीता रहा और ८ उस के और भी बेटे बेटियां उत्पन्न हुईं। और शेत की सारी अवस्था नौ सौ बारह बरस की हुई तब वह मर गया॥

९ जब एनोश नव्वे बरस का हुआ तब उस ने १० केनान को जन्माया। और केनान को जन्माने के पीछे एनोश आठ सौ पन्द्रह बरस जीता रहा और उस के और भी बेटे बेटियां उत्पन्न ११ हुईं। और एनोश की सारी अवस्था नौ सौ पांच बरस की हुई तब वह मर गया॥

१२ जब केनान सत्तर बरस का हुआ तब उस ने १३ महललेल को जन्माया। और महललेल को जन्माने के पीछे केनान आठ सौ चालीस बरस जीता रहा और उस के और भी बेटे बेटियां १४ उत्पन्न हुईं। और केनान की सारी अवस्था नौ सौ दस बरस की हुई तब वह मर गया॥

१५ जब महललेल पैंसठ बरस का हुआ तब उस १६ ने येरेद को जन्माया। और येरेद को जन्माने के पीछे महललेल आठ सौ तीस बरस जीता रहा और उस के और भी बेटे बेटियां उत्पन्न हुईं। १७ और महललेल की सारी अवस्था आठ सौ पंचानवे बरस की हुई तब वह मर गया॥

१८ जब येरेद एक सौ बासठ बरस का हुआ तब १९ उस ने हनोक को जन्माया। और हनोक को जन्माने के पीछे येरेद आठ सौ बरस जीता रहा और उस के और भी बेटे बेटियां उत्पन्न हुईं। २० और येरेद की सारी अवस्था नौ सौ बासठ बरस की हुई तब वह मर गया॥

२१ जब हनोक पैंसठ बरस का हुआ तब उस ने मतूशेलह को जन्माया। २२ और मतूशेलह को जन्माने के पीछे हनोक तीन सौ बरस लों परमेश्वर के साथ साथ चलता रहा और उस के और भी बेटे बेटियां उत्पन्न हुईं। २३ और हनोक की सारी अवस्था तीन सौ पैंसठ बरस की हुई। २४ और हनोक परमेश्वर के साथ साथ चलता था फिर वह न रहा क्योंकि परमेश्वर ने उसे रख लिया था॥

२५ जब मतूशेलह एक सौ सत्तासी बरस का हुआ तब उस ने लेमेक को जन्माया। २६ और लेमेक को जन्माने के पीछे मतूशेलह सात सौ बयासी बरस जीता रहा और उसके और भी बेटे बेटियां उत्पन्न हुईं। २७ और मतूशेलह की सारी अवस्था नौ सौ उनहत्तर बरस की हुई तब वह मर गया॥

२८ जब लेमेक एक सौ बयासी बरस का हुआ तब उस ने एक पुत्र जन्माया। २९ और यह कहकर उस का नाम नूह रक्खा कि यहोवा ने जो पृथिवी को स्राप दिया है उस के विषय यह लड़का हमारे काम में और उस कठिन परिश्रम में जो हम करते हैं[1] हम को शांति देगा। ३० और नूह को जन्माने के पीछे लेमेक पांच सौ पंचानवे बरस जीता रहा और उस के और भी बेटे बेटियां उत्पन्न हुईं। ३१ और लेमेक की सारी अवस्था सात सौ सतहत्तर बरस की हुई तब वह मर गया॥

३२ और नूह पांच सौ बरस का हुआ और उसने शेम और हाम और येपेत को जन्माया था॥

(जलप्रलयका वर्णन.)

**६. फिर** जब मनुष्य भूमि के ऊपर बहुत होने लगे और उन के बेटियां उत्पन्न हुईं, २ तब परमेश्वर के पुत्रों ने मनुष्य की पुत्रियों को देखा कि वे सुन्दर हैं सो उन्हों ने जिस जिस को चाहा उन को अपनी स्त्रियां बना लिया। ३ और यहोवा ने कहा मेरा आत्मा मनुष्य से सदा लों विवाद करता न रहेगा क्योंकि मनुष्य भी शरीरही[2] है उस का समय एक सौ बीस बरस होगा। ४ उन दिनों में पृथिवी पर नपील लोग रहते थे और पीछे जब परमेश्वर के पुत्र मनुष्य की पुत्रियों के पास जाते

(१) वा. मनुष्य।

(१) मूल में. हमारे हाथ के कठिन परिश्रम में।
(२) वा. वह भटक जाने से शरीर ही ठहरा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



और वे उन के जन्माये पुत्र जनती थीं तब वे पुत्र भी शूरवीर होते थे जिन की कीर्त्ति प्राचीनकाल ५ से बनी है। और यहोवा ने देखा कि मनुष्यों की बुराई पृथिवी पर बढ़ गई है और उन के मन के बिचार में जो कुछ उत्पन्न होता सो निरन्तर ६ बुरा ही होता है। और यहोवा पृथिवी पर मनुष्य को बनाने से पछताया और वह मन में ७ अति खेदित हुआ। सो यहोवा ने सोचा कि मैं मनुष्य को जिसे मैंने सिरजा है पृथिवी के ऊपर से मिटा दूंगा क्या मनुष्य क्या पशु क्या रेंगनेहारे जन्तु क्या आकाश के पक्षी सब को मिटा दूंगा ८ क्योंकि मैं उन के बनाने से पछताता हूं। परन्तु यहोवा की अनुग्रह की दृष्टि नूह पर बनी रही॥

९ नूह का वृत्तान्त[1] यह है। नूह धर्म्मी पुरुष और अपने समय के लोगों में खरा था और नूह पर- १० मेश्वर ही के साथ साथ चलता रहा। और नूह ने शेम और हाम और येपेत नाम तीन पुत्रों को ११ जन्माया। उस समय पृथिवी परमेश्वर की दृष्टि में बिगड़ गई थी और उपद्रव से भर गई थी। १२ और परमेश्वर ने जो पृथिवी पर दृष्टि किई तो क्या देखा कि वह बिगड़ी हुई है क्योंकि सब प्राणियों ने पृथिवी पर अपनी अपनी चाल बिगाड़ दिई थी॥

१३ सो परमेश्वर ने नूह से कहा सब प्राणियों का अन्त करना मेरे मन में आ गया है[2] क्योंकि उन के कारण पृथिवी उपद्रव से भर गई है सो मैं १४ उन को पृथिवी समेत नाश कर डालूंगा। सो तू गोपेर वृक्ष की लकड़ी का एक जहाज बना ले उस में कोठरियां बनाना और भीतर बाहर उस १५ पर राल लगाना। और इस ढब से उस को बनाना जहाज की लम्बाई तीन सौ हाथ चौड़ाई पचास हाथ और ऊंचाई तीस हाथ की हो। १६ जहाज में एक खिड़की[3] बनाना और इस के एक हाथ ऊपर उस की छत पाटना और जहाज की एक अलंग में एक द्वार रखना और जहाज में १७ पहिला दूसरा तीसरा खण्ड बनाना। और सुन मैं आप पृथिवी पर जलप्रलय करके सब प्राणियों को जिन में जीवन का आत्मा है आकाश के तले से नाश करने पर हूं पृथिवी पर जो जो हैं उन १८ का तो प्राण छूटेगा। पर तेरे संग मैं वाचा बांधता हूं सो तू अपने पुत्रों स्त्री और बहुओं समेत जहाज में जाना। और सब जीते प्राणियों में से १९ तू एक एक जाति के दो दो अर्थात एक नर और एक मादा जहाज में ले जाकर अपने साथ जिलाय रखना। एक एक जाति के पक्षी और एक एक २० जाति के पशु और एक एक जाति के भूमि पर रेंगनेहारे सब में से दो दो तेरे पास आएंगे कि तू उन को जिलाय रक्खे। और भान्ति भान्ति २१ का आहार जो कुछ खाया जाता है उस को तू लेके अपने पास बटोर रखना सो तेरे और उन के भोजन के लिये होगा। परमेश्वर की इस २२ आज्ञा के अनुसार ही नूह ने किया॥

**७. और** यहोवा ने नूह से कहा तू अपने सारे घराने समेत जहाज में जा क्योंकि मैं ने इस समय के लोगों में से केवल तुझी को अपने लेखे धर्म्मी देखा है। सब जाति के शुद्ध २ पशुओं में से तो तू सात सात अर्थात नर और मादा लेना पर जो पशु शुद्ध नहीं उन में से दो दो लेना अर्थात नर और मादा। और आकाश ३ के पक्षियों में से भी सात सात अर्थात नर और मादा लेना कि उन का वंश बचकर सारी पृथिवी के ऊपर बना रहे। क्योंकि अब सात दिन और ४ बीतने पर मैं पृथिवी पर जल बरसाने लगूंगा और चालीस दिन और चालीस रात लों उसे बरसाता रहूंगा और जितनी वस्तुएं मैं ने बनाईं सब को भूमि के ऊपर से मिटाऊंगा। यहोवा की ५ इस आज्ञा के अनुसार नूह ने किया॥

नूह की अवस्था के छः सौवें बरस में जल- ६ प्रलय पृथिवी पर हुआ। वह अपने पुत्रों स्त्री ७ और बहुओं समेत प्रलय के जल से बचने के लिये जहाज में गया। और शुद्ध और अशुद्ध दोनों ८ प्रकार के पशुओं में से और पक्षियों और भूमि पर रेंगनेहारों में से भी, दो दो अर्थात नर और ९ मादा जहाज में नूह के पास गये जैसा कि परमे- श्वर ने नूह को आज्ञा दिई थी। सात दिन पीछे १० प्रलय का जल पृथिवी पर आने लगा। जब नूह ११ की अवस्था के छः सौवें बरस के दूसरे महीने का सतरहवां दिन आया उसी दिन बड़े गहिरे समुद्र के सब सोते फूट निकले और आकाश के झरोखे खुल गये। और वर्षा चालीस दिन और चालीस १२ रात लों पृथिवी पर होती रही। ठीक उसी दिन १३ नूह अपने शेम हाम येपेत नाम पुत्रों और अपनी स्त्री और तीनों बहुओं समेत, और उन के संग १४ एक एक जाति के सब बनैले पशु और एक एक

(१) मूल में. वंशावली। (२) मूल में. अन्त मेरे साम्हने आ गया है। (३) मूल में. उजियाला।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



जाति के सब घरैले पशु और एक एक जाति के सब पृथिवी पर रेंगनेहारे और एक एक जाति १५ के सब उड़नेहारे पक्षी जहाज में गये। जितने प्राणियों में जीवन का आत्मा था उन की सब जातियों में से दो दो नूह के पास जहाज में गये। १६ और जो गये सो परमेश्वर की आज्ञा के अनुसार सब जाति के प्राणियों में से नर और मादा गये। १७ तब यहोवा ने उस के पीछे द्वार मूंद दिया। और प्रलय पृथिवी पर चालीस दिन लों रहा और जब जल बढ़ने लगा तब उस से जहाज उभरने लगा यहां लों कि वह पृथिवी पर से ऊंचा हो गया। १८ और जल बढ़ते बढ़ते पृथिवी पर बहुत ही बढ़ गया और जहाज जल के ऊपर ऊपर तैरता रहा। १९ बरन जल पृथिवी पर अत्यन्त बढ़ गया यहां लों कि सारी धरती पर[1] जितने बड़े बड़े पहाड़ थे २० सब डूब गये। जल तो पंद्रह हाथ ऊपर बढ़ २१ गया और पहाड़ डूब गये। और क्या पक्षी क्या घरैले पशु क्या बनैले पशु पृथिवी पर सब चलनेहारे प्राणी बरन जितने जन्तु पृथिवी में बहुतायत से भर गये थे उन सभों का और सब मनुष्यों का २२ भी प्राण छूट गया। जो जो स्थल पर थे उन में से जितनों के नथनों में जीवन के आत्मा का २३ श्वास था सब मर मिटे। और क्या मनुष्य क्या पशु क्या रेंगनेहारे जन्तु क्या आकाश के पक्षी जो जो भूमि पर थे सो सब पृथिवी पर से मिट गये केवल नूह और जितने उस के संग जहाज में २४ थे वे ही बच गये। और जल पृथिवी पर एक सौ पचास दिन लों बढ़ा रहा॥

८. और परमेश्वर ने नूह की और जितने बनैले पशु और घरैले पशु उस के संग जहाज में थे उन सभों की सुधि लिई और परमेश्वर ने पृथिवी पर पवन बहाई तब २ जल घटने लगा। और गहिरे समुद्र के सोते और आकाश के झरोखे मुंद गये और उस से जो वर्षा ३ होती थी सो थम गई। और एक सौ पचास दिन के बीते पर जल पृथिवी पर से लगातार घटने ४ लगा। सातवें महीने के सतरहवें दिन को जहाज ५ अरारात नाम पहाड़ पर टिक गया। और जल दसवें महीने लों घटता चला गया सो दसवें महीने के पहिले दिन को पहाड़ों की चोटियां दिखाई ६ दिईं। फिर चालीस दिन के पीछे नूह ने अपने ७ बनाये हुए जहाज की खिड़की को खोलकर, एक

(१) मूल में, सारे आकाश के तले।

कौवा उड़ा दिया वह जब लों जल पृथिवी पर से सूख न गया। तब लों इधर उधर फिरता रहा। फिर ८ उस ने अपने पास से एक कबूतरी को भी उड़ा दिया कि देखे कि जल भूमि पर से घट गया कि नहीं। उस कबूतरी को जो अपने चंगुल के टेकने ९ के लिये कोई स्थान न मिला सो वह उस के पास जहाज में लौट आई क्योंकि सारी पृथिवी के ऊपर जल ही जल रहा तब उस ने हाथ बढ़ाकर उसे अपने पास जहाज में रख लिया। तब और सात १० दिन लों ठहरकर उस ने उसी कबूतरी को जहाज में से फिर उड़ा दिया। और कबूतरी सांझ के ११ समय उस के पास आ गई और क्या देख पड़ा कि उस की चोंच में जलपाई का एक नया पत्ता है इस से नूह ने जान लिया कि जल पृथिवी पर घट गया है। फिर उस ने और सात दिन ठहर- १२ कर उसी कबूतरी को उड़ा दिया और वह उस के पास फिर कभी लौटकर न आई। जब छः सौ १३ बरस पूरे हुए तब दूसरे दिन[1] जल पृथिवी पर से सूख गया था तब नूह ने जहाज की छत खोलकर क्या देखा कि धरती सूख गई है। और १४ दूसरे महीने के सताईसवें दिन को पृथिवी पूरी रीति से सूख गई॥

तब परमेश्वर ने नूह से कहा, तू अपने १५, १६ पुत्रों स्त्री और बहुओं समेत जहाज में से निकल आ। क्या पक्षी क्या पशु क्या सब भांति के रेंगने- १७ हारे जन्तु जो पृथिवी पर रेंगते हैं जितने शरीरधारी जीवजन्तु तेरे संग हैं उन सब को अपने साथ निकाल ले आ कि पृथिवी पर उन से बहुत बच्चे उत्पन्न हों और वे फूलें फलें और पृथिवी पर फैल जाएं। तब नूह और उस के पुत्र स्त्री १८ और बहुएं निकल आईं। और सब चौपाए १९ रेंगनेहारे जन्तु और पक्षी और जितने जीवजन्तु पृथिवी पर चलते फिरते हैं सो सब जाति जाति करके जहाज में से निकल आये। तब नूह ने २० यहोवा की एक वेदी बनाई और सब शुद्ध पशुओं और सब शुद्ध पक्षियों में से कुछ कुछ लेकर वेदी पर होमबलि करके चढ़ाये। इस पर यहोवा ने २१ सुखदायक सुगन्ध पाकर सोचा कि मैं मनुष्य के कारण फिर भूमि को कभी स्राप न दूंगा यद्यपि मनुष्य के मन में बचपन से जो कुछ उत्पन्न होता सो बुरा ही होता है तौभी जैसा मैं ने सब जीवों

(१) मूल में, छः सौ एक बरस के पहिले महीने के पहिले दिन।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



को अब मारा है वैसा उन को फिर कभी न २२ मारूंगा। अब से जब लों पृथिवी बनी रहेगी तब लों बोने और लवने के समय ठण्ड और तपन धूपकाल और शीतकाल दिन और रात निरन्तर होती चली जाएंगी।

९. फिर परमेश्वर ने नूह और उस के पुत्रों को यह आशीस दिई कि फूलो फलो और बढ़ो और पृथिवी में २ भर जाओ। और तुम्हारा डर और भय पृथिवी के सब पशुओं और आकाश के सब पक्षियों और भूमि पर के सब रेंगनेहारे जन्तुओं और समुद्र की सब मछलियों पर बना रहेगा वे सब ३ तुम्हारे वश में कर दिये जाते हैं। सब चलनेहारे जन्तु तुम्हारा आहार होंगे जैसा तुम को हरे हरे छोटे पेड़ दिये थे तैसा ही अब सब कुछ ४ देता हूं। पर मांस को प्राण समेत अर्थात लोहू ५ समेत तुम न खाना। और निश्चय मैं तुम्हारे लोहू अर्थात प्राण का पलटा लूंगा सब पशुओं और मनुष्यों दोनों से मैं उसे लूंगा मनुष्य के प्राण का ६ पलटा मैं एक एक के भाईबन्धु से लूंगा। जो कोई मनुष्य का लोहू बहाए उस का लोहू मनुष्य ही से बहाया जाए क्योंकि परमेश्वर ने मनुष्य ७ को अपने ही स्वरूप के अनुसार बनाया है। और तुम तो फूलो फलो और बढ़ो और पृथिवी में बहुत बच्चे जन्माके उस में भर जाओ॥

८ फिर परमेश्वर ने नूह और उस के पुत्रों से कहा, ९ सुनो मैं तुम्हारे साथ और तुम्हारे पीछे जो तुम्हारा वंश होगा उस के साथ भी वाचा १० बांधता हूं। और सब जीते प्राणियों से भी जो तुम्हारे संग हैं क्या पक्षी क्या घरैले पशु क्या पृथिवी के सब बनैले पशु पृथिवी के जितने जीवजन्तु जहाज से निकले हैं सब के साथ भी ११ मेरी यह वाचा बंधती है। और मैं तुम्हारे साथ अपनी इस वाचा को पूरा करूंगा कि सब प्राणी फिर प्रलय के जल से नाश न होंगे और पृथिवी के नाश करने के लिये फिर जलप्रलय न होगा। १२ फिर परमेश्वर ने कहा जो वाचा मैं तुम्हारे साथ और जितने जीते प्राणी तुम्हारे संग हैं उन सब के साथ भी युग युग की पीढ़ियों के १३ लिये बान्धता हूं उस का यह चिन्ह है कि, मैं ने बादल में अपना धनुष रक्खा है वह मेरे और १४ पृथिवी के बीच में वाचा का चिन्ह होगा। और जब मैं पृथिवी पर बादल फैलाऊं तब बादल में १५ धनुष देख पड़ेगा। तब मेरी जो वाचा तुम्हारे और सब जीते शरीरधारी प्राणियों के साथ बन्धी है उस को मैं स्मरण करूंगा सो फिर ऐसा जलप्रलय न होगा जिस से सब प्राणियों का विनाश हो। बादल में जो धनुष होगा सो मैं उसे देखके १६ यह सदा की वाचा स्मरण करूंगा जो परमेश्वर के और पृथिवी पर के सब जीते शरीरधारी प्राणियों के बीच बन्धी है। फिर परमेश्वर ने नूह से कहा १७ जो वाचा मैं ने पृथिवी भर के सब प्राणियों के साथ बांधी है उस का चिन्ह यही है॥

नूह के जो पुत्र जहाज में से निकले सो शेम १८ हाम और येपेत थे और हाम तो कनान का पिता हुआ। नूह के तीन पुत्र ये ही हैं और इन का १९ वंश सारी पृथिवी पर फैल गया॥

पीछे नूह किसनई करने लगा और उस ने २० दाख की बारी लगाई। और वह दाखमधु पीकर २१ मतवाला हुआ और अपने तम्बू के भीतर नंगा हो गया। तब कनान के पिता हाम ने अपने २२ पिता को नंगा देखा और बाहर आकर अपने दोनों भाइयों को बता दिया। तब शेम और २३ येपेत दोनों ने कपड़ा लेकर अपने कन्धों पर रक्खा और पीछे की ओर उलटा चलकर अपने पिताके नंगे तन को ढांप दिया और वे जो अपने मुख पीछे किये थे सो उन्हों ने अपने पिता को नंगा न देखा। जब नूह का नशा २४ उतर गया तब उस ने जान लिया कि मेरे छोटे पुत्रने मुझ से क्या किया है। सो उस ने कहा २५

कनान स्रापित हो<br>
वह अपने भाईबन्धुओं के दासों का दास हो<br>
फिर उस ने कहा २६<br>
शेम का परमेश्वर यहोवा धन्य है<br>
और कनान शेम[1] का दास होवे।<br>
परमेश्वर येपेत के वंश को फैलाए २७<br>
और वह शेम के तम्बुओं में बसे<br>
और कनान उस का दास होवे

जलप्रलय के पीछे नूह साढ़े तीन सौ बरस जीता २८ रहा। और नूह की सारी अवस्था साढ़े नौ सौ २९ बरस की हुई तब वह मर गया॥

(नूह की वंशावली.)

१०. नूह के पुत्र जो शेम हाम और येपेत थे जलप्रलय के पीछे उनके पुत्र उत्पन्न हुए सो उन की वंशावली यह है॥

येपेत के पुत्र गोमेर मागोग मादै यावान २ तूबल मेशेक और तीरास हुए। और गोमेर के ३ पुत्र अशकनज़ रीपत और तोगर्मा हुए। और ४

(१) मूल में. उस।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



यावान के वंश में एलीशा तर्शीश और कित्ती ५ और दोदानी लोग हुए। इन के वंश अन्यजातियों के द्वीपों के देशों में ऐसे बंट गये कि वे भिन्न भिन्न भाषाओं कुलों और जातियों के अनुसार अलग अलग हो गये॥

६ फिर हाम के पुत्र कूश मिस्र पूत और कनान ७ हुए। और कूश के पुत्र सबा हवीला सब्ता रामा और सबतका हुए और रामा के पुत्र शबा और ८ ददान हुए। और कूश के वंश में निम्रोद भी ९ हुआ पृथिवी पर पहिला बीर वही हुआ। वह यहोवा की दृष्टि में पराक्रमी शिकार खेलनेहारा ठहरा इस से यह कहावत चली है कि निम्रोद के समान यहोवा की दृष्टि में पराक्रमी शिकार १० खेलनेहारा। और उस के राज्य का आरंभ शिनार देश में बाबेल और अक्कद और कलने ११ हुआ। उस देश से वह निकलकर अश्शूर को गया और नीनवे रहोबोतीर और कालह को, १२ और नीनवे और कालह के बीच जो रेसेन है १३ उसे भी बसाया बड़ा नगर यही है। और मिस्र १४ के वंश में लूदी अनामी लहाबी नप्तूही, पत्रूसी कस्लूही और कप्तोरी हुए कसलूहियों में से तो पलिश्ती लोग निकले॥

१५ फिर कनान के वंश में उस का जेठा सीदोन १६ तब हित्त, और यबूसी एमोरी गिर्गाशी, १७, १८ हिव्वी अर्की सीनी, अर्वदी समारी और हमाती लोग भी हुए और कनानियों के कुल पीछे १९ ही फैल गये। और कनानियों का सिवाना सीदोन से लेकर गरार के मार्ग से होकर अज्जा लों और फिर सदोम अमोरा अदमा और सबोयीम के २० मार्ग से होकर लाशा लों हुआ। हाम के वंश ये ही हुए और ये भिन्न भिन्न कुलों भाषाओं देशों और जातियों के अनुसार अलग अलग हो गये॥

२१ फिर शेम जो सब एबेरवंशियों का मूलपुरुष हुआ और येपेत का जेठा भाई था[१] उस के भी २२ पुत्र उत्पन्न हुए। शेम के पुत्र एलाम अश्शूर २३ अर्पक्षद लूद और अराम हुए। और अराम के २४ पुत्र ऊस हूल गेतेर और मश हुए। और अर्पक्षद ने शेलह को और शेलह ने एबेर को जन्माया। २५ और एबेर के दो पुत्र उत्पन्न हुए एक का नाम पेलेग इस कारण रक्खा गया कि उस के दिनों में पृथिवी बंट गई और उस के भाई का नाम २६ योक्तान है। और योक्तान ने अल्मोदाद शेलेप २७ हसर्मावेत येरह, यदोराम ऊजाल दिक्का, ओबाल अबीमाएल शबा, ओपीर हवीला २८, २९ और योबाब को जन्माया ये ही सब योक्तान के पुत्र हुए। इन के रहने का स्थान मेशा से लेकर ३० सपारा जो पूरब में एक पहाड़ है उस के मार्ग लों हुआ। शेम के पुत्र ये ही हुए और ये भिन्न ३१ भिन्न कुलों भाषाओं देशों और जातियों के अनुसार अलग अलग हो गये॥

नूह के पुत्रों के कुल ये ही हैं और उन की ३२ जातियों के अनुसार उन की वंशावलियां ये ही हैं और जलप्रलय के पीछे पृथिवी भर की जातियां इन्हीं से होकर बंट गईं॥

(मनुष्य की भाषाओं में गड़बड़ पड़ने का वर्णन.)

**११. सारी** पृथिवी पर एक ही भाषा १ और एक ही बोली थी। उस समय लोग पूरब ओर चलते चलते शिनार २ देश में एक मैदान पाकर उस में बस गये। तब वे ३ आपस में कहने लगे आओ हम ईंटें बना बनाके भली भांति पकाएं सो उन के लिये ईंटें पत्थरों का और मिट्टी की राल गारे का काम देती थी। फिर उन्हों ने कहा आओ हम एक नगर और एक ४ गुम्मट बना लें जिस की चोटी आकाश से बातें करे इस प्रकार से हम अपना नाम करें न हो कि हम को सारी पृथिवी पर फैलना पड़े। जब ५ आदमी नगर और गुम्मट बनाने लगे तब इन्हें देखने के लिये यहोवा उतर आया। और यहोवा ६ ने कहा मैं क्या देखता हूं कि सब एक ही दल के हैं और भाषा भी उन सब की एक ही है और उन्हों ने ऐसा ही काम भी आरम्भ किया सो अब जितना वे करने का यत्न करेंगे उस में से कुछ उन के लिये अनहोना न होगा। सो आओ हम ७ उतरके उन की भाषा में वहीं गड़बड़ डालें कि वे एक दूसरे की बोली को न समझ सकें। सो ८ यहोवा ने उन को वहां से सारी पृथिवी के ऊपर फैला दिया और उन्हों ने उस नगर का बनाना छोड़ दिया। इस कारण उस नगर का नाम ९ बाबेल[१] पड़ा क्योंकि सारी पृथिवी की भाषा में जो गड़बड़ है सो यहोवा ने वहीं डाली और वहीं से यहोवा ने मनुष्यों को सारी पृथिवी के ऊपर फैला दिया॥

(शेम की वंशावली.)

शेम की वंशावली यह है। जलप्रलय के दो १० बरस पीछे जब शेम एक सौ बरस का हुआ तब उस ने अर्पक्षद को जन्माया। और अर्पक्षद को ११

(१) वा. जिस का भाई येपेत था।

(१) अर्थात गड़बड़।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



जन्माने के पीछे शेम पांच सौ बरस जीता रहा और उस के और भी बेटे बेटियां उत्पन्न हुईं॥

१२ जब अर्पक्षद पैंतीस बरस का हुआ तब उस
१३ ने शेलह को जन्माया। और शेलह को जन्माने के पीछे अर्पक्षद चार सौ तीन बरस जीता रहा और उस के और भी बेटे बेटियां उत्पन्न हुईं॥

१४ जब शेलह तीस बरस का हुआ तब उस ने
१५ एबेर को जन्माया। और एबेर को जन्माने के पीछे शेलह चार सौ तीन बरस जीता रहा और उस के और भी बेटे बेटियां उत्पन्न हुईं॥

१६ जब एबेर चौंतीस बरस का हुआ तब उस ने
१७ पेलेग को जन्माया। और पेलेग को जन्माने के पीछे एबेर चार सौ तीस बरस जीता रहा और उस के और भी बेटे बेटियां उत्पन्न हुईं॥

१८ जब पेलेग तीस बरस का हुआ तब उस ने
१९ रू को जन्माया। और रू को जन्माने के पीछे पेलेग दो सौ नौ बरस जीता रहा और उस के और भी बेटे बेटियां उत्पन्न हुईं॥

२० जब रू बत्तीस बरस का हुआ तब उस ने
२१ सरूग को जन्माया। और सरूग को जन्माने के पीछे रू दो सौ सात बरस जीता रहा और उस के और भी बेटे बेटियां उत्पन्न हुईं॥

२२ जब सरूग तीस बरस का हुआ तब उस ने
२३ नाहोर को जन्माया। और नाहोर को जन्माने के पीछे सरूग दो सौ बरस जीता रहा और उस के और भी बेटे बेटियां उत्पन्न हुईं॥

२४ जब नाहोर उनतीस बरस का हुआ तब उस
२५ ने तेरह को जन्माया। और तेरह को जन्माने के पीछे नाहोर एक सौ उन्नीस बरस जीता रहा और उस के और भी बेटे बेटियां उत्पन्न हुईं॥

२६ जब तक तेरह सत्तर बरस का हुआ तब तक उस ने अब्राम नाहोर और हारान को जन्माया था॥

२७ तेरह की यह वंशावली है कि तेरह ने अब्राम नाहोर और हारान को जन्माया और हारान
२८ ने लूत को जन्माया। और हारान अपने पिता के साम्हने ही कसदियों के ऊर नाम नगर में जो
२९ उस की जन्मभूमि थी मर गया। अब्राम और नाहोर ने स्त्रियां व्याह लिईं अब्राम की स्त्री का नाम तो सारै और नाहोर की स्त्री का नाम मिल्का है यह उस हारान की बेटी थी जो मिल्का
३० और यिस्का दोनों का पिता था। सारै तो बांझ
३१ थी उस के सन्तान न हुआ। और तेरह अपना पुत्र अब्राम और अपना पोता लूत जो हारान का पुत्र था और अपनी बहू सारै जो उस के पुत्र अब्राम की स्त्री थी इन सभों को लेकर कसदियों के ऊर नगर से निकल कनान देश जाने को चला पर हारान नाम देश में पहुंचकर वहां रहने लगा। जब तेरह दो सौ पांच बरस का हुआ तब
३२ वह हारान देश में मर गया॥

(परमेश्वर की ओर से इब्राहीम के बुलाये जाने का वर्णन।)

**१२. यहोवा** ने अब्राम से कहा अपने १ देश और अपनी जन्मभूमि और अपने पिता के घर को छोड़कर उस देश में चला जा जो मैं तुझे दिखाऊंगा। और २ मैं तुझ से एक बड़ी जाति उपजाऊंगा और तुझे आशीस दूंगा और तेरा नाम बड़ा करूंगा और तू आशीस का मूल हो। और जो तुझे आशी- ३ र्वाद दें उन्हें मैं आशीस दूंगा और जो तुझे कोसे उसे मैं स्राप दूंगा और भूमण्डल के सारे कुल तेरे द्वारा आशीस पाएंगे। यहोवा के इस कहे ४ के अनुसार अब्राम चला और लूत भी उस के संग चला और जब अब्राम हारान देश से निकला तब वह पचहत्तर बरस का था। सो अब्राम ५ अपनी स्त्री सारै और अपने भतीजे लूत को और जो धन उन्हों ने एकट्ठा किया था और जो प्राणी उन्हों ने हारान में प्राप्त किये थे सब को लेकर कनान देश में जाने को निकल चला और वे कनान देश में आ भी गये। उस देश के बीच ६ से जाते जाते अब्राम शकेम का स्थान जहां मोरे का बांज वृक्ष है वहां लों पहुंच गया उस समय उस देश में कनानी लोग रहते थे। तब यहोवा ७ ने अब्राम को दर्शन देकर कहा यह देश मैं तेरे वंश को दूंगा और उस ने वहां यहोवा की जिस ने उसे दर्शन दिया था एक वेदी बनाई। फिर ८ वहां से कूच करके वह उस पहाड़ पर आया जो बेतेल की पूरब और है और अपना तंबू उस स्थान में खड़ा किया जिस की पच्छिम ओर तो बेतेल और पूरब ओर ऐ है और वहां भी उस ने यहोवा की एक वेदी बनाई और यहोवा से प्रार्थना किई। और अब्राम दक्खिन देश की ९ ओर कूच करके चलता गया॥

और उस देश में अकाल पड़ा सो वहां जो १० भारी अकाल पड़ा इस लिये अब्राम मिस्र को चला कि वहां परदेशी होके रहे। मिस्र के ११ निकट पहुंचकर उस ने अपनी स्त्री सारै से कहा सुन मुझे मालूम है कि तू सुन्दरी स्त्री है। इस १२ कारण जब मिस्री तुझे देखेंगे तब कहेंगे यह

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



उस की स्त्री है सो वे मुझ को तो मार डालेंगे पर १३ मुझ को जीती रख लेंगे। सो यह कहना कि मैं उस की बहिन हूं जिस से तेरे कारण मेरा भला १४ हो श्रीर मेरा प्राण तेरे कारण बचे। जब अब्राम मिस्र में आया तब मिस्रियों ने उस की १५ स्त्री को देखा कि यह बहुत सुन्दरी है। श्रीर फिरैान के हाकिमों ने उस को देखकर फिरैान के साम्हने उस की प्रशंसा किई सो वह स्त्री १६ फिरैान के घर में रक्खी गई। श्रीर उस ने उस के कारण अब्राम की भलाई किई सो उस को भेड़ बकरी गाय बैल गदहे दास दासियां गद- १७ हियां श्रीर ऊंट मिले। तब यहोवा ने फिरैान श्रीर उस के घराने पर अब्राम की स्त्री सारै के १८ कारण बड़ी बड़ी विपत्तियां डालीं। सो फिरैान ने अब्राम को बुलवाकर कहा तू ने मुझ से क्या किया है तू ने मुझे क्यों नहीं बताया कि यह १९ मेरी स्त्री है। तू ने क्यों कहा कि यह मेरी बहिन है मैं ने उसे अपनी स्त्री कर लिया तो है पर २० अब अपनी स्त्री को लेकर चला जा। श्रीर फिरैान ने अपने जनों को उस के विषय में आज्ञा दिई श्रीर उन्हों ने उस को श्रीर उस की स्त्री को उस सब समेत जो उस का था विदा कर दिया॥

(इब्राहीम श्रीर लूत के अलग अलग होने का वर्णन.)

## १३. तब

अब्राम अपनी स्त्री श्रीर अपनी सारी संपत्ति समेत लूत को भी संग लिये हुए मिस्र को छोड़कर कनान के दक्षिण २ देश में आया। अब्राम भेड़बकरी गाय बैल श्रीर ३ सोने रूपे का बड़ा धनी था। फिर वह दक्षिण देश से चलकर बेतेल के पास उसी स्थान को पहुंचा जहां उस का तम्बू पहिले पड़ा था जो ४ बेतेल श्रीर ऐ के बीच में है। वह उसी वेदी का स्थान है जो उस ने वहां पहिले बनाई थी श्रीर वहां अब्राम ने फिर यहोवा से प्रार्थना किई। ५ श्रीर लूत जो अब्राम के साथ चलता था उस के ६ भी भेड़ बकरी गाय बैल श्रीर तम्बू थे। सो उस देश में उन दोनों की समाई न हो सकी कि वे इकट्ठे रहें क्योंकि उन के बहुत धन था यहां तक ७ कि वे इकट्ठे न रह सके। सो अब्राम श्रीर लूत की भेड़ बकरी श्रीर गाय बैल के चरवाहों में झगड़ा हुआ श्रीर उस समय कनानी श्रीर परिज्जी ८ लोग उस देश में रहते थे। तब अब्राम लूत से कहने लगा मेरे श्रीर तेरे बीच श्रीर मेरे श्रीर तेरे चरवाहों के बीच में झगड़ा न होने पाए क्योंकि ९ हम लोग भाईबंधु हैं। क्या सारा देश तेरे साम्हने नहीं सो मुझ से अलग हो यदि तू बाईं श्रीर जाए तो मैं दहिनी श्रीर जाऊंगा श्रीर यदि तू दहिनी श्रीर जाए तो मैं बाईं श्रीर जाऊंगा। १० तब लूत ने आंख उठाकर यर्दन नदी के पास- वाली सारी तराई को देखा कि वह सब सिंची हुई है। जब लों यहोवा ने सदोम श्रीर अमोरा को नाश न किया था तब लों सोअर के मार्ग तक वह तराई यहोवा की बारी श्रीर मिस्र देश ११ के समान उपजाऊ थी। सो लूत अपने लिये यर्दन की सारी तराई को चुनके पूरब श्रीर चला श्रीर १२ वे एक दूसरे से अलग हो गये। अब्राम तो कनान देश में रहा पर लूत उस तराई के नगरों में रहने लगा श्रीर अपना तम्बू सदोम के निकट खड़ा १३ किया। सदोम के लोग यहोवा के लेखे में बड़े १४ दुष्ट श्रीर पापी थे। जब लूत अब्राम से अलग हो गया उस के पीछे यहोवा ने अब्राम से कहा आंख उठाकर जिस स्थान पर तू है वहां से उत्तर दक्खिन पूरब पच्छिम चारों श्रीर दृष्टि कर। १५ क्योंकि जितनी भूमि तुझे दिखाई देती है उस सब को मैं तुझे श्रीर तेरे वंश को युग युग के लिये १६ दूंगा। श्रीर मैं तेरे वंश को पृथिवी की धूल के किनकों की नाईं बहुत करूंगा यहां लों कि जो कोई पृथिवी की धूल के किनकों को गिन सके वही तेरा १७ वंश भी गिन सकेगा। उठ इस देश की लम्बाई श्रीर चैाड़ाई में चल फिर क्योंकि मैं उसे तुझी को १८ दूंगा। इस के पीछे अब्राम अपना तम्बू उखाड़के मम्रे के बांजों के बीच जो हेब्रोन में थे जाकर रहने लगा श्रीर वहां भी यहोवा की एक वेदी बनाई॥

(इब्राहीम के विजय श्रीर मेल्कीसेदेक के दर्शन देने का वर्णन.)

## १४. शिनार

१ के राजा अम्रापेल श्रीर एल्लासार के राजा अर्योक श्रीर एलाम के राजा कदोर्लाेमेर श्रीर गोयीम के राजा तिदाल के दिनों में क्या हुआ २ कि, वे सदोम के राजा बेरा श्रीर अमोरा के राजा बिर्शा श्रीर अदमा के राजा शिनाब श्रीर सबोयीम के राजा शेमेबेर श्रीर बेला जो सोअर ३ भी कहावता है उस के राजा के साथ लड़े। इन पांचों ने सिद्दीम नाम तराई में जो खारे ताल ४ के पास है एका किया। बारह बरस लों तो ये कदोर्लाेमेर के अधीन रहे पर तेरहवें बरस में ५ उस के विरुद्ध उठे। सो चैादहवें बरस में कदो- र्लाेमेर श्रीर उस के संगी राजा आये श्रीर अशतरोत्कर्नैम में रपाइयों को श्रीर हाम में

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



जूजियों को और शावेकिर्यातैम में एमियों को, ६ और सेईर नाम पहाड़ में होरियों को मारते मारते उस एल्पारान लों जो जंगल के पास है ७ पहुंच गये। वहां से वे घूमकर एन्मिश्पात को आये जो कादेश भी कहावता है और अमालेकियों के सारे देश को और उन एमोरियों को भी जीत लिया जो हससोन्तामार में रहते थे। ८ तब सदोम अमोरा अदमा सबोयीम और बेला जो सोअर भी कहावता है इन के राजा निकले और सिद्दीम नाम तराई में उन के साथ युद्ध के ९ लिये पांति बन्धाई। अर्थात एलाम के राजा कदोर्लाओमेर गोयीम के राजा तिदाल शिनार के राजा अम्रापेल और एल्लासार के राजा अर्योक इन चारों के विरुद्ध उन पांचों ने पांति १० बंधाई। सिद्दीम नाम तराई में जो लसार मिट्टी के गड़हे ही गड़हे थे सो सदोम और अमोरा के राजा भागते भागते उन में गिर पड़े और ११ बाकी लोग पहाड़ पर भाग गये। तब वे सदोम और अमोरा के सारे धन और भोजनवस्तुओं १२ को लूटके चले गये। और अब्राम का भतीजा लूत जो सदोम में रहता था उस को भी धन १३ समेत वे लेकर चले गये। तब एक जन जो भागकर बच गया उस ने जाकर इब्री अब्राम को समाचार दिया अब्राम तो एमोरी मम्रे जो एश्कोल और आनेर का भाई था उस के बांज वृक्षों के बीच में रहता था और ये लोग अब्राम १४ के संग वाचा बांधे हुए थे। यह सुनके कि मेरा भतीजा बन्धुआई में गया अब्राम ने अपने तीन सौ अठारह सीखे हुए दासों को जो उस के घर में उत्पन्न हुए थे हथियार बन्धाके दान लों उन १५ का पीछा किया, और अपने दासों के अलग अलग दल बान्धकर रात को उन पर लपककर उन को मार लिया और होबा लों जो दमिश्क १६ की उत्तर ओर है उन का पीछा किया। और वह सारे धन को और अपने भतीजे लूत और उस के धन को और स्त्रियों को और सब बन्धुओं १७ को फेर ले आया। वह कदोर्लाओमेर और उस के संगी राजाओं को जीतकर लौटा आता था कि सदोम का राजा शावे नाम तराई में जो राजा की भी कहावती है उस के भेंट करने को १८ आया। तब शालेम का राजा मेलकीसेदेक जो परमप्रधान ईश्वर का याजक था सो रोटी और १९ दाखमधु ले आया। और उस ने अब्राम को यह आशीर्वाद दिया कि परमप्रधान ईश्वर की ओर से जो आकाश और पृथिवी का अधिकारी है तू धन्य हो। और धन्य है परमप्रधान ईश्वर २० जिस ने तेरे द्रोहियों को तेरे वश में कर दिया है। तब अब्राम ने उस को सब का दशमांश दिया। तब सदोम के राजा ने अब्राम से कहा २१ प्राणियों को तो मुझे दे और धन को अपने पास रख। अब्राम ने सदोम के राजा से कहा २२ परमप्रधान ईश्वर यहोवा जो आकाश और पृथिवी का अधिकारी है उस की मैं यह किरिया खाता हूं, कि जो कुछ तेरा है उस में से न तो २३ मैं एक सूत और न जूती की बन्धनी न कोई और वस्तु लूंगा ऐसा न हो कि तू कहने पाए कि अब्राम मेरे ही द्वारा धनी हुआ। पर जो कुछ २४ इन जवानों ने खा लिया है और आनेर एश्कोल और मम्रे जो मेरे संग चले थे उन का भाग मैं फेर न दूंगा वे तो अपना अपना भाग ले रक्खें॥

(इब्राहीम के साथ यहोवा के वाचा बांधने का वर्णन।)

**१५. इन** बातों के पीछे यहोवा का १ यह बचन दर्शन में अब्राम के पास पहुंचा कि हे अब्राम मत डर तेरी ढाल और तेरा अत्यन्त बड़ा फल मैं हूं। अब्राम २ ने कहा हे प्रभु यहोवा मैं तो निर्वंश हूं और मेरे घर का वारिस यह दमिश्की एलीएजेर होगा सो तू मुझे क्या देगा। और अब्राम ने कहा मुझे तो ३ तू ने वंश नहीं दिया और क्या देखता हूं कि मेरे घर में उत्पन्न हुआ एक जन मेरा वारिस होगा। तब यहोवा का यह बचन उस के पास पहुंचा कि ४ यह तेरा वारिस न होगा तेरा जो निज पुत्र होगा वही तेरा वारिस होगा। और उस ने उस को बाहर ५ ले जाके कहा आकाश की ओर दृष्टि करके तारागण को गिन क्या तू उन को गिन सकता है फिर उस ने उस से कहा तेरा वंश ऐसा ही होगा। उस ६ ने यहोवा पर बिश्वास किया और यहोवा ने इस बात को उस के लेखे में धर्म्म गिना। और ७ उस ने उस से कहा मैं वही यहोवा हूं जो तुझे कसदियों के ऊर नगर से बाहर ले आया कि तुझ को इस देश का अधिकार दूं। उस ने कहा हे प्रभु ८ यहोवा मैं कैसे जानूं कि मैं इस का अधिकारी हूंगा। यहोवा ने उस से कहा मेरे लिये तीन बरस ९ की एक कलोर और तीन बरस की एक बकरी और तीन बरस का एक मेंढ़ा और एक पिण्डुक और पिण्डुकी का एक बच्चा ले। इन सभों को १० लेकर उस ने बीच बीच से दो दो टुकड़े कर दिया और टुकड़ों को आम्हने साम्हने रक्खा पर

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



चिड़ियाओं को उस ने दो दो टुकड़े न किया । ११ और जब जब मांसाहारी पक्षी लोथों पर झपटे १२ तब तब अब्राम ने उन्हें उड़ा दिया । जब सूर्य अस्त होने लगा तब अब्राम को भारी नींद आई और देखो अत्यन्त भय और महा अन्धकार ने १३ उसे छा लिया । तब यहोवा ने अब्राम से कहा यह निश्चय जान कि तेरे वंश पराये देश में परदेशी होकर रहेंगे और उस देश के लोगों के दास हो जायेंगे और वे उन को चार सौ बरस १४ लों दुःख देते रहेंगे । फिर जिस जाति के वे दास होंगे उस को मैं दण्ड दूंगा और उस के पीछे वे १५ बड़ा धन लेकर निकल आएंगे । तू तो अपने पितरों में कुशल के साथ मिल जाएगा तुझे पूरे १६ बुढ़ापे में मिट्टी दिई जाएगी । पर वे चौथी पीढ़ी में यहां फिर आएंगे क्योंकि अब लों एमोरियों १७ का अधर्म्म पूरा नहीं हुआ । जब सूर्य अस्त हो गया और घोर अन्धकार छा गया तब एक धूआं उठती हुई अंगेठी और एक जलता हुआ पलीता देख पड़ा जो उन टुकड़ों के बीच होकर १८ निकल गया । उसी दिन यहोवा ने अब्राम के साथ यह वाचा बान्धी कि मिस्र के महानद से लेकर परात नाम बड़े नद लों जितना देश है १९ उसे, अर्थात केनियों कनिज्जियों कद्मोनियों, २०, २१ हित्तियों परिज्जियों रपाइयों, एमोरियों कनानियों गिर्गाशियों और यबूसियों का देश तेरे वंश को मैं ने दिया है ॥

(इश्माएल की उत्पत्ति का वर्णन.)

**१६. अब्राम** की स्त्री सारै तो कोई सन्तान न जनी और उस २ के हागार नाम एक मिस्री लौंडी थी । सो सारै ने अब्राम से कहा सुन यहोवा तो मेरी कोख बन्द किये है सो मेरी लौंडी के पास जा क्या जानिये मेरा घर उस के द्वारा बस जाए । सारै ३ की यह बात अब्राम ने मान लिई । सो जब अब्राम को कनान देश में रहते दस बरस बीत चुके तब उस की स्त्री सारै ने अपनी मिस्री लौंडी हागार को लेकर अपने पति अब्राम को दिया ४ कि वह उस की स्त्री हो । और वह हागार के पास गया और वह गर्भवती हुई और जब उस ने जाना कि मैं गर्भवती हूं तब वह अपनी स्वामिनी को अपने लेखे में तुच्छ गिनने लगी । ५ तब सारै ने अब्राम से कहा जो मुझ पर उपद्रव हुआ सो तेरे ही सिर पर हो मैं ने तो अपनी लौंडी को तेरी स्त्री कर दिया पर जब उस ने जाना कि मैं गर्भवती हूं तब वह मुझे तुच्छ गिनने लगी सो यहोवा मेरे तेरे बीच में न्याय करे । ६ अब्राम ने सारै से कहा सुन तेरी लौंडी तेरे वश में है जैसा तुझे भावे तैसा ही उस से कर । सो सारै उस को दुःख देने लगी और वह उस के ७ साम्हने से भाग गई । तब यहोवा के दूत ने उस को जंगल में शूर के मार्ग पर जल के एक ८ सोते के पास पाकर । कहा हे सारै की लौंडी हागार तू कहां से आती और कहां को जाती है उस ने कहा मैं अपनी स्वामिनी सारै के साम्हने ९ से भाग आई हूं । यहोवा के दूत ने उस से कहा अपनी स्वामिनी के पास लौटकर उस के दाब १० में रह । और यहोवा के दूत ने उस से कहा मैं तेरे वंश को बहुत बढ़ाऊंगा वरन वह बहुतायत ११ के मारे गिना भी न जाएगा । और यहोवा के दूत ने उस से कहा सुन तू गर्भवती है और पुत्र जनेगी सो उस का नाम इश्माएल[1] रखना क्योंकि यहोवा ने तेरे दुःख का हाल सुना है । १२ और वह मनुष्य बनैले गदहे के समान रहेगा उस का हाथ सब के बिरुद्ध उठेगा और सब के हाथ उस के बिरुद्ध उठेंगे और वह अपने सब १३ भाईबन्धुओं के साम्हने बसा रहेगा । तब उस ने यहोवा का नाम जिस ने उस से बातें किईं थीं अत्ताएलरोई[2] रखकर कहा कि क्या मैं यहां भी उस को जाते हुए देखने[3] पाई जो मेरा देखनेहारा है । १४ इस कारण उस कूए का नाम लहैरोई[4] कूआं पड़ा वह तो कादेश और बेरेद के बीच १५ है । सो हागार अब्राम का जन्माया एक पुत्र जनी और अब्राम ने अपने पुत्र का नाम जिसे हागार १६ जनी इश्माएल रक्खा । जब हागार अब्राम के जन्माये इश्माएल को जनी उस समय अब्राम छियासी बरस का था ॥

(खतना की विधि के ठहरने का वर्णन और इसहाक की उत्पत्ति की प्रतिज्ञा.)

**१७. जब** १ अब्राम निन्नानवे बरस का हो गया तब यहोवा उस को दर्शन देकर कहने लगा मैं सर्वशक्तिमान ईश्वर हूं अपने को मेरे सन्मुख जानके चल[5] और खरा २ रह । और मैं तेरे साथ वाचा बान्धूंगा और तेरे ३ वंश को अत्यन्त ही बढ़ाऊंगा । तब अब्राम मुंह के बल गिरा और परमेश्वर उस से यों बातें

(१) अर्थात् ईश्वर सुननेहारा । (२) अर्थात तू सर्व्वदर्शी ईश्वर है । (३) मूल में, उस के पीछे देखने । (४) अर्थात जीते देखनेहारे का । (५) मूल में, मेरे साम्हने चल ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



४ कहता गया, सुन मेरी वाचा जो तेरे साथ बन्धी रहेगी इस लिये तू जातियों के वृन्द का ५ मूलपुरुष हो जाएगा। सो अब तेरा नाम अब्राम[1] न रहेगा तेरा नाम इब्राहीम[2] रक्खा गया है क्योंकि मैं तुझे जातियों के वृन्द का मूलपुरुष ६ ठहरा देता हूं। और मैं तुझे अत्यन्त ही फुलाऊं फलाऊंगा और तुझ को जाति जाति का मूल बना दूंगा और तेरे वंश में राजा उत्पन्न होंगे। ७ और मैं तेरे साथ और तेरे पीछे पीढ़ी पीढ़ी लों तेरे वंश के साथ भी इस आशय की युग युग की वाचा बांधता हूं कि मैं तेरा और तेरे पीछे तेरे ८ वंश का भी परमेश्वर रहूंगा। और मैं तुझ को और तेरे पीछे तेरे वंश को भी यह सारा कनान देश जिस में तू परदेशी होकर रहता है इस रीति दूंगा कि वह युग युग उन की निज भूमि रहेगी ९ और मैं उन का परमेश्वर रहूंगा। फिर परमेश्वर ने इब्राहीम से कहा तू भी मेरी वाचा का पालन करना तू और तेरे पीछे तेरे वंश भी १० अपनी अपनी पीढ़ी में उस का पालन करें। मेरी जो वाचा तुझे और तेरे पीछे तेरे वंश को पालनी पड़ेगी सो यह है कि तुम में से एक एक पुरुष का ११ खतना हो। तुम अपनी अपनी खलड़ी का खतना करा लेना जो वाचा मेरे और तुम्हारे बीच में है १२ उस का यही चिन्ह होगा। पीढ़ी पीढ़ी में केवल तेरे वंश ही के लोग नहीं जो घर में उत्पन्न हों वा परदेशियों को रुपैया देकर मोल लिये जाएं ऐसे सब पुरुष भी जब आठ दिन के हो जाएं तब १३ उन का खतना किया जाए। जो तेरे घर में उत्पन्न हो वा तेरे रुपैये से मोल लिया जाए उस का खतना अवश्य ही किया जाए सो मेरी वाचा जिस का चिन्ह तुम्हारी देह में होगा वह युग युग १४ रहेगी। जो पुरुष खतनारहित रहे अर्थात जिस की खलड़ी का खतना न हो वह प्राणी अपने लोगों में से नाश किया जाए क्योंकि उस ने मेरी वाचा को तोड़ दिया॥

१५ फिर परमेश्वर ने इब्राहीम से कहा तेरी जो स्त्री सारै है उस को तू अब सारै न कहना उस का नाम १६ सारा होगा। और मैं उस को आशीस दूंगा और तुझ को उस के द्वारा एक पुत्र दूंगा और मैं उस को ऐसी आशीस दूंगा कि वह जाति जाति की मूलमाता हो जायगी और उस के वंश में राज्य राज्य के १७ राजा उत्पन्न होंगे। तब इब्राहीम मुंह के बल गिरकर हंसा और मन ही मन कहने लगा क्या सौ बरस के पुरुष के भी सन्तान होगा और क्या सारा जो नब्बे बरस की है जनेगी। और इब्राहीम ने पर- १८ मेश्वर से कहा इश्माएल तेरी दृष्टि में बना रहे यही बहुत है। परमेश्वर ने कहा निश्चय तेरी १९ स्त्री सारा तेरा जन्माया एक पुत्र जनेगी और तू उस का नाम इसहाक रखना और मैं उस के साथ ऐसी वाचा बांधूंगा जो उस के पीछे उस के वंश के लिये युग युग की वाचा होगी। और २० इश्माएल के विषय में भी मैं ने तेरी सुनी है मैं उस को भी आशीस देता हूं और उसे फुलाऊं फलाऊंगा और अत्यन्त ही बढ़ा दूंगा उस से बारह प्रधान उत्पन्न होंगे और मैं उस से एक बड़ी जाति उपजाऊंगा। पर मैं अपनी २१ वाचा इसहाक ही के साथ बांधूंगा जिसे सारा अगले बरस के इसी नियत समय में तेरा जन्माया जनेगी। तब परमेश्वर ने इब्राहीम से बातें २२ करनी बन्द किईं और उस के पास से ऊपर चढ़ गया। तब इब्राहीम ने अपने पुत्र इश्माएल को २३ और उस के घर में जितने उत्पन्न हुए थे और जितने उस के रुपैये से मोल लिये हुए थे निदान उस के घर में जितने पुरुष थे उन सभों को लेके उसी दिन परमेश्वर के कहे के अनुसार उन की खलड़ी का खतना किया। जब इब्राहीम की २४ खलड़ी का खतना हुआ तब वह निन्नानवे बरस का था। और जब उस के पुत्र इश्माएल की २५ खलड़ी का खतना हुआ तब वह तेरह बरस का हुआ था। इब्राहीम और उस के पुत्र इश्माएल २६ दोनों का खतना एक ही दिन में हुआ। और २७ उस के साथ ही उस के घर में जितने पुरुष थे क्या घर में उत्पन्न हुए क्या परदेशियों के हाथ से मोल लिये हुए सब का भी खतना हुआ॥

## १८. इब्राहीम

१ मम्रे के बांजों के बीच कड़े घाम के समय तम्बू के द्वार पर बैठा हुआ था कि यहोवा २ ने उसे दर्शन दिया कि, उस ने आंख उठाकर दृष्टि किई तो क्या देखा कि तीन पुरुष मेरे साम्हने खड़े हैं सो यह देखकर वह उन से भेंट करने को तम्बू के द्वार से दौड़ा और भूमि पर ३ गिर दण्डवत करके कहने लगा, हे प्रभु यदि मुझ पर तेरी अनुग्रह की दृष्टि हो तो अपने ४ दास के पास से चला न जा। थोड़ा सा जल लाया जाए और अपने पांव धोओ और इस वृक्ष ५ के तले उठंग जाओ। फिर मैं एक टुकड़ा रोटी

(१) अर्थात. उन्नत पिता। (२) अर्थात बहुतों का पिता।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



ले आऊं और उस से तुम अपने अपने जीव को ठण्डा करो तब उस के पीछे आगे चलो क्योंकि तुम अपने दास के पास इसी लिये आ गये हो। उन्हों ने कहा जैसा तू कहता है तैसा ही कर। ६ सो इब्राहीम ने तम्बू में सारा के पास फुर्ती से जाकर कहा तीन सआ[1] मैदा फुर्ती से गून्ध ७ और फुलके बना। फिर इब्राहीम गाय बैल के झुण्ड में दौड़ा और एक कोमल और अच्छा बछड़ा लेकर अपने सेवक को दिया और उस ने ८ फुर्ती से उस को पकाया। तब उस ने मक्खन और दूध और वह बछड़ा जो उस ने पकवाया था लेकर उन के आगे धर दिया और आप वृक्ष के तले उन के पास खड़ा रहा और वे खाने ९ लगे। तब उन्हों ने उस से पूछा तेरी स्त्री सारा १० कहां है उस ने कहा वह तो तम्बू में है। उस ने कहा मैं वसन्त ऋतु में[2] निश्चय तेरे पास फिर आऊंगा तब तेरी स्त्री सारा पुत्र जनेगी। और सारा तम्बू के द्वार पर जो इब्राहीम के पीछे था ११ सुन रही थी। इब्राहीम और सारा दोनों बहुत पुरनिये थे और सारा को स्त्रीधर्म्म बन्द हो गया १२ था। सो सारा मन में हंसकर कहने लगी मैं जो बूढ़ी हूं और मेरा पति भी बूढ़ा है तो क्या मुझे १३ यह सुख होगा। तब यहोवा ने इब्राहीम से कहा सारा यह कहकर क्यों हंसी कि क्या मैं बुढ़िया १४ होकर सचमुच जनूंगी। क्या यहोवा के लिये कोई काम कठिन है नियत समय में अर्थात बसन्त ऋतु में[2] मैं तेरे पास फिर आऊंगा और १५ सारा पुत्र जनेगी। तब सारा डर के मारे यह कहकर मुकर गई कि मैं नहीं हंसी उस ने कहा नहीं तू हंसी तो थी॥

(सदोम आदि नगरों के विनाश का वर्णन.)

१६ फिर वे पुरुष वहां से चलकर सदोम की ओर ताकने लगे और इब्राहीम उन्हें बिदा करने के १७ लिये उन के संग संग चला। तब यहोवा ने कहा यह जो मैं करता हूं सो क्या इब्राहीम से १८ छिपा रक्खूं। इब्राहीम से तो निश्चय एक बड़ी और सामर्थी जाति उपजेगी और पृथिवी की सारी जातियां उस के द्वारा आशीस पाएंगी। १९ क्योंकि मैं ने इसी मनसा से उस पर मन लगाया है कि वह अपने पुत्रों और परिवार को जो उस के पीछे रह जायेंगे ऐसी आज्ञा दे कि वे यहोवा के मार्ग को धरे हुए धर्म्म और न्याय करते रहें इस लिये कि जो कुछ यहोवा ने इब्राहीम के विषय में कहा है उसे वह उस के लिये पूरा भी करे। २० फिर यहोवा ने कहा सदोम और अमोरा की चिल्लाहट जो बढ़ी और उन का पाप जो बहुत भारी हो गया है, २१ इस लिये मैं उतरकर देखूंगा कि उस की जैसी चिल्लाहट मेरे कान तक पहुंची है उन्हों ने ठीक वैसा ही काम किया कि नहीं और न किया हो तो इसे मैं जानूंगा। २२ सो वे पुरुष तो वहां से फिरके सदोम की ओर जाने लगे पर इब्राहीम यहोवा के आगे खड़ा रह गया। २३ तब इब्राहीम उस के समीप जाकर कहने लगा क्या तू सचमुच दुष्ट के संग धर्म्मी को भी मिटाएगा। २४ क्या जानिये उस नगर में पचास धर्म्मी हों तो क्या तू सचमुच उस स्थान को मिटाएगा और उन पचास धर्म्मियों के कारण जो उस में हों न छोड़ेगा। २५ इस प्रकार का काम करना तुझ से दूर रहे कि दुष्ट के संग धर्म्मी को भी मार डाले और धर्म्मी और दुष्ट दोनों की एकी दशा हो यह तुझ से दूर रहे क्या सारी पृथिवी का न्यायी न्याय न करे। २६ यहोवा ने कहा यदि मुझे सदोम में पचास धर्म्मी मिलें तो उन के कारण उस सारे स्थान को छोड़ूंगा। २७ फिर इब्राहीम ने कहा हे प्रभु सुन मैं तो मिट्टी और राख हूं तौभी मैं ने इतनी ढिठाई किई कि प्रभु से बातें करूं। २८ क्या जानिये उन पचास धर्म्मियों में पांच घट जाएं तो क्या तू पांच ही के घटने के कारण उस सारे नगर का नाश करेगा उस ने कहा यदि मुझे उस में पैंतालीस भी मिलें तौभी उस का नाश न करूंगा। २९ फिर उस ने उस से यह भी कहा क्या जानिये वहां चालीस मिलें उस ने कहा तो मैं चालीस के कारण भी ऐसा न करूंगा। ३० फिर उस ने कहा हे प्रभु क्रोध न कर तो मैं कुछ और कहूं क्या जानिये वहां तीस मिलें उस ने कहा यदि मुझे वहां तीस भी मिलें तौभी ऐसा न करूंगा। ३१ फिर उस ने कहा हे प्रभु सुन मैं ने इतनी ढिठाई तो किई है कि तुझ से बातें करूं क्या जानिये उस में बीस मिलें उस ने कहा मैं बीस के कारण भी उस का नाश न करूंगा। ३२ फिर उस ने कहा हे प्रभु क्रोध न कर मैं एक ही बार और बोलूंगा क्या जानिये उस में दस मिलें उस ने कहा तो मैं दस के कारण भी उस का नाश न करूंगा। ३३ जब यहोवा इब्राहीम से बातें कर चुका तब चला गया और इब्राहीम अपने स्थान को लौटा॥

(१) यह नपुआ विशेष है। (२) मूल में. जीवन के समय में।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



**१९. सांझ** को वे दो दूत सदोम के पास आये और लूत सदोम के फाटक के पास बैठा था सो उन को देखकर वह उन से भेंट करने को उठा और मुंह के बल भूमि २ पर गिर दण्डवत करके कहा, हे मेरे प्रभुत्रो अपने दास के घर में पधारो और रात बिताना और अपने पांव धोत्रो फिर भोर को उठकर अपना मार्ग लेना उन्हों ने कहा सो नहीं हम ३ चौक में रात बितारंगे। और उस ने उन को बहुत बिनती करके दबाया सो वे उस के घर की ओर चलकर भीतर गये और उस ने उन के लिये जेवनार किई और बिन खमीर की रोटियां ४ बनवाकर उन को खिलाई। उन के सो जाने से पहिले उस सदोम नगर के पुरुषों ने जवानों से लेकर बूढ़ों तक बरन चारों ओर के सब लोगों ने ५ आकर उस घर को घेर लिया, और लूत को पुकारकर कहने लगे जो पुरुष आज रात को तेरे पास आये वे कहां हैं उन को हमारे पास बाहर ६ ले आ कि हम उन से भोग करें। तब लूत उन के पास द्वार के बाहर गया और किवाड़ को ७ अपने पीछे बन्द करके कहा। हे मेरे भाइयो ऐसी ८ बुराई न करो। सुनो मेरे दो बेटियां हैं जिन्हों ने अब लों पुरुष का मुंह नहीं देखा इच्छा हो तो मैं उन्हें तुम्हारे पास बाहर ले आऊं और तुम को जैसा अच्छा लगे तैसा व्यवहार उन से करो तो करो पर इन पुरुषों से कुछ न करो क्योंकि ये ९ मेरी छत के तले आये[१] हैं। उन्हों ने कहा हट जा फिर वे कहने लगे तू एक परदेशी आया तो यहां रहने के लिये पर अब न्यायी भी बन बैठा है सो अब हम उन से भी अधिक तेरे साथ बुराई करेंगे और वे उस पुरुष लूत को बहुत दबाने लगे और किवाड़ तोड़ने के लिये निकट १० आये। तब उन पाहुनों[२] ने हाथ बढ़ाकर लूत को अपने पास घर में खींच लिया और किवाड़ को ११ बन्द कर दिया। और उन्हों ने छोटों से ले बड़ों तक उन सब पुरुषों को जो घर के द्वार पर थे अन्धा कर दिया सो वे द्वार को टटोलते टटोलते १२ थक गये। फिर उन पाहुनों[२] ने लूत से पूछा यहां तेरे और कौन कौन हैं दामाद बेटे बेटियां वा नगर में तेरा जो कोई हो उन को लेकर इस १३ स्थान से निकल जा। क्योंकि हम यह स्थान नाश करने पर हैं इस लिये कि इस की चिल्लाहट यहोवा के सन्मुख बढ़ गई है और यहोवा ने हमें इस का नाश करने के लिये भेज भी दिया १४ है। तब लूत ने निकलकर अपने दामादों को जिन के साथ उस की बेटियों की सगाई हो गई थी समझाके कहा उठो इस स्थान से निकल चलो क्योंकि यहोवा इस नगर को नाश किया चाहता है। पर वह अपने दामादों के लेखे में ठट्ठा करनेहारा सा जान पड़ा। जब पह फटने १५ लगी तब दूतों ने यह कहके लूत से फुर्ती कराई कि चल अपनी स्त्री और दोनों बेटियों को जो यहां हैं ले जा नहीं तो तू भी इस नगर के अधर्म्म में भस्म हो जाएगा। पर वह बिलम्ब करता १६ रहा सो यहोवा जो उस पर कोमलता करता था इस से उन पुरुषों ने उस का हाथ और उस की स्त्री और दोनों बेटियों के हाथ पकड़ लिये और उस को निकालकर नगर के बाहर खड़ा कर दिया। और जब उन्हों ने उन को निकाला तब १७ उस ने कहा अपना प्राण लेकर भाग जा पीछे की ओर न ताकना और तराई भर में न ठहरना पहाड़ पर भाग जाना नहीं तो तू भस्म हो जाएगा। लूत ने उस से कहा हे प्रभु ऐसा न कर। १८ सुन तेरे दास पर तेरी अनुग्रह की दृष्टि हुई है १९ और तू ने इस में बड़ी कृपा दिखाई कि मेरे प्राण को बचाया है पर मैं पहाड़ पर भाग नहीं सकता कहीं ऐसा न हो कि यह बिपत्ति मुझ पर आ पड़े और मैं मर जाऊं। देख वह नगर ऐसा २० निकट है कि मैं वहां भाग सकता हूं और वह छोटा भी है मुझे वहीं भाग जाने दे क्योंकि वह छोटा तो है और इस प्रकार मेरे प्राण की रक्षा हो। उस ने उस से कहा सुन मैं ने इस विषय २१ में भी तेरी बिनती अंगीकार किई है कि जिस नगर की चर्चा तू ने किई है उस को मैं न उलटूंगा। फुर्ती करके वहां भाग जा क्योंकि जब लों २२ तू वहां न पहुंचे तब लों मैं कुछ न कर सकूंगा। इसी कारण उस नगर का नाम सोअर[१] पड़ा। लूत के सोअर के निकट पहुंचते ही सूर्य्य पृथिवी २३ पर उदय हुआ। तब यहोवा ने अपनी ओर से २४ सदोम और अमोरा पर आकाश से गन्धक और आग बरसाई, और उन नगरों और उस संपूर्ण २५ तराई को नगरों के सब निवासियों और भूमि की सारी उपज समेत उलट दिया। लूत की स्त्री २६ ने उस के पीछे से दृष्टि फेरके ताका और वह

(१) मूल में. इस लिये आये। (२) मूल में. मनुष्यों।

(१) अर्थात छोटा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२७ लोन का खंभा हो गई। भोर को इब्राहीम उठकर उस स्थान को गया जहां वह यहोवा के २८ सन्मुख खड़ा रहा था, और सदोम और अमोरा और उस तराई के सारे देश की ओर ताककर क्या देखा कि उस देश में से भट्ठी का सा धूआं २९ उठ रहा है। जब परमेश्वर ने उस तराई के नगरों को जिन में लूत रहता था उलटकर नाश करना चाहा तब उस ने इब्राहीम की सुधि करके लूत को तो उलटने से बचा लिया॥

३० लूत जो सोअर में रहते डरता था सो अपनी दोनों बेटियों समेत उस स्थान को छोड़कर पहाड़ पर चढ़ गया और वहां की एक गुफा में वह और ३१ उस की दोनों बेटियां रहने लगीं। तब बड़ी बेटी ने छोटी से कहा हमारा पिता बूढ़ा है और पृथिवी[1] भर में कोई ऐसा पुरुष नहीं जो संसार ३२ की रीति के अनुसार हमारे पास आए। सो आ हम अपने पिता को दाखमधु पिलाकर उस के साथ सोएं और इसी रीति अपने पिता के द्वारा ३३ वंश उत्पन्न करें। सो उन्हों ने उसी दिन रात के समय अपने पिता को दाखमधु पिलाया तब बड़ी बेटी जाकर अपने पिता के पास सोई और उस को न तो उस के सोने के समय न उस के ३४ उठने के समय कुछ भी चेत था। दूसरे दिन बड़ी ने छोटी से कहा सुन कल रात को मैं अपने पिता के साथ सोई सो आज भी रात को हम उस को दाखमधु पिलाएं तब तू जाकर उस के साथ सो कि हम अपने पिता के द्वारा वंश ३५ उत्पन्न करें। सो उन्हों ने उस दिन भी रात के समय अपने पिता को दाखमधु पिलाया और छोटी बेटी जाकर उस के पास सोई पर उस को उस के भी सोने और उठने के समय चेत न ३६ था। इसी प्रकार से लूत की दोनों बेटियां अपने ३७ पिता से गर्भवती हुई। और बड़ी एक पुत्र जनी और उस का नाम मोआब[2] रक्खा वह मोआब नाम जाति का जो आज लों है मूलपुरुष हुआ। ३८ और छोटी भी एक पुत्र जनी और उस का नाम बेनम्मी[3] रक्खा वह अम्मोनवंशियों का जो आज लों हैं मूलपुरुष हुआ॥

(इसहाक की उत्पत्ति का वर्णन.)

**२०. फिर** इब्राहीम वहां से कूच कर दक्खिन देश में आकर कादेश और शूर के बीच में ठहरा और गरार नगर में परदेशी होकर रहने लगा। और इब्राहीम अपनी २ स्त्री सारा के विषय में कहने लगा कि वह मेरी बहिन है सो गरार के राजा अबीमेलेक ने दूत भेजकर सारा को बुलवा लिया। रात को परमे- ३ श्वर ने स्वप्न में अबीमेलेक के पास आकर कहा सुन जिस स्त्री को तू ने रख लिया है उस के कारण तू मुआ सा है क्योंकि वह सुहागिन है। ४ अबीमेलेक तो उस के पास न गया था सो उस ने कहा हे प्रभु क्या तू निर्दोष जाति का भी ५ घात करेगा। क्या उसी ने मुझ से नहीं कहा कि वह मेरी बहिन है और उस स्त्री ने भी आप कहा कि वह मेरा भाई है मैं ने तो अपने मन की खराई और अपने व्यवहार की सच्चाई से[1] यह काम किया। ६ परमेश्वर ने उस से स्वप्न में कहा हां मैं भी जानता हूं कि अपने मन की खराई से तू ने यह काम किया है और मैं ने तुझे रोक भी रक्खा कि तू मेरे विरुद्ध पाप न करे इसी कारण मैं ने तुझ को उसे छूने नहीं दिया। ७ सो अब उस पुरुष की स्त्री को उसे फेर दे क्योंकि वह नबी है और तेरे लिये प्रार्थना करेगा और तू जीता रहेगा पर यदि तू उस को न फेर दे तो जान रख कि तू और तेरे जितने लोग हैं सब निश्चय मर जाएंगे। ८ बिहान को अबीमेलेक ने तड़के उठकर अपने सब कर्म्मचारियों को बुलवाकर ये सब बातें सुनाईं और वे निपट डर गये। ९ तब अबीमेलेक ने इब्राहीम को बुलवाकर कहा तू ने हम से यह क्या किया है और मैं ने तेरा क्या बिगाड़ा था कि तू ने मेरे और मेरे राज्य के ऊपर ऐसा बड़ा पाप डाल दिया है तू ने मुझ से जो काम किया है सो करने के योग्य न था। १० फिर अबीमेलेक ने इब्राहीम से पूछा तू ने ऐसा क्या देखा कि यह काम किया है। ११ इब्राहीम ने कहा मैं ने तो यह सोचा था कि इस स्थान में परमेश्वर का कुछ भय न होगा सो ये लोग मेरी स्त्री के कारण मेरा घात करेंगे। १२ और सचमुच वह मेरी बहिन है ही वह मेरे पिता की बेटी तो है पर मेरी माता की बेटी नहीं सो वह मेरी स्त्री हो गई। १३ और जब परमेश्वर ने मुझे अपने पिता का घर छोड़कर घूमने की आज्ञा दिई तब मैं ने उस से कहा इतनी कृपा तुझे मुझ पर करनी होगी कि हम दोनों जहां जहां जाएं वहां वहां तू मेरे विषय में कहना कि यह मेरा भाई है। १४ तब अबीमेलेक ने भेड़

(१) वा. देश। (२) अर्थात. पिता का वीर्य्य। (३) अर्थात मेरे कुटम्बी का बेटा।

(१) मूल में. अपनी हथेलियों की निर्दोषता से।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



बकरी गाय बैल और दास दासियां लेकर इब्राहीम को दिईं और उस की स्त्री सारा को भी १५ उसे फेर दिया। और अबीमेलेक ने कहा देख मेरा देश तेरे साम्हने पड़ा है जहां तुझे भावे १६ वहां बस। और सारा से उस ने कहा सुन मैं ने तेरे भाई को रूपे के हजार टुकड़े दिये हैं सुन तेरे सारे संगियों के साम्हने वही तेरी आंखों का पर्दा बनेगा और सभों के साम्हने तू ठीक १७ होगी। तब इब्राहीम ने यहोवा से प्रार्थना किई और यहोवा ने अबीमेलेक और उस की स्त्री और दासियों को चंगा किया और वे जनने १८ लगीं। क्योंकि यहोवा ने इब्राहीम की स्त्री सारा के कारण अबीमेलेक के घर की सब स्त्रियों की कोखों को पूरी रीति से बन्द कर दिया था॥

## २१.

सो यहोवा ने जैसा कहा था वैसा ही सारा की सुधि लेके उस के २ साथ अपने वचन के अनुसार किया। अर्थात सारा इब्राहीम से गर्भवती होकर उस के बुढ़ापे में उसी नियत समय पर जो परमेश्वर ने उस से ३ ठहराया था एक पुत्र जनी। और इब्राहीम ने अपने जन्माये उस पुत्र का नाम जिसे सारा जनी ४ थी इसहाक[1] रक्खा। और जब उस का पुत्र इसहाक आठ दिन का हुआ तब उस ने परमेश्वर की आज्ञा के अनुसार उस का खतना किया। ५ और जब इब्राहीम का पुत्र इसहाक उत्पन्न हुआ ६ तब वह एक सौ बरस का था। उन दिनों सारा ने कहा परमेश्वर ने मुझे हंसमुख कर दिया है ७ जो कोई सुने सो मेरे कारण हंस देगा। फिर उस ने कहा कोई कभी इब्राहीम से न कह सकता था कि सारा लड़के को दूध पिलाएगी पर देखो ८ मैं उस के बुढ़ापे में पुत्र जनी। और वह लड़का बढ़ा और उस का दूध छुड़ाया गया और इसहाक के दूध छुड़ाने के दिन इब्राहीम ने बड़ी ९ जेवनार किई। तब सारा को मिस्री हागार का पुत्र जिसे वह इब्राहीम का जन्माया जनी थी १० हंसी करता हुआ देख पड़ा। सो उस ने इब्राहीम से कहा इस दासी को पुत्र सहित निकाल दे क्योंकि इस दासी का पुत्र मेरे पुत्र इसहाक के ११ साथ भागी न होगा। यह बात इब्राहीम को १२ अपने पुत्र के कारण बहुत बुरी लगी। तब परमेश्वर ने इब्राहीम से कहा उस लड़के और अपनी दासी के कारण तुझे बुरा न लगे जो बात सारा तुझ से कहे उसे मान क्योंकि जो तेरा वंश कहलाएगा सो इसहाक ही से चलेगा। दासी के १३ पुत्र से भी मैं एक जाति उपजा तो दूंगा इस लिये कि वह तेरा वंश है। सो इब्राहीम ने १४ बिहान को तड़के उठकर रोटी और पानी से भरी हुई चमड़े की एक थैली ले हागार को दिई और उस के कंधे पर रक्खी और उस के लड़के को भी उसे देकर उस को बिदा किया सो वह चली गई और बेर्शेबा के जंगल में घूमने फिरने लगी। जब थैली का जल चुक गया तब उस ने १५ लड़के को एक झाड़ी के नीचे छोड़ दिया, और १६ आप उस से तीर भर के टप्पे पर दूर जाकर उस के साम्हने यह सोचकर बैठ गई कि मुझ को लड़के की मृत्यु देखनी न पड़े तब वह उस के साम्हने बैठी हुई चिल्ला चिल्लाके रोने लगी। और परमेश्वर ने उस लड़के की सुनी और उस १७ के दूत ने स्वर्ग से हागार को पुकारके कहा हे हागार तुझे क्या हुआ मत डर क्योंकि जहां तेरा लड़का है वहां से उस की बात परमेश्वर को सुन पड़ी है। उठ अपने लड़के को उठाकर १८ अपने हाथ से थांभ ले क्योंकि मैं उस से एक बड़ी जाति उपजाऊंगा। परमेश्वर ने उस की १९ आंखें खोल दिईं और उस को एक कूआं देख पड़ा सो उस ने जाकर थैली को जल से भरके लड़के को पिला दिया। और परमेश्वर उस लड़के के २० साथ रहा और जब वह बड़ा हुआ तब जंगल में रहते रहते धनुर्धारी हो गया। वह तो पारान २१ नाम जंगल में रहा करता था और उस की माता ने उस के लिये मिस्र देश से एक स्त्री मंगवाई॥

उन दिनों में अबीमेलेक अपने सेनापति २२ पीकोल को संग लेकर इब्राहीम से कहने लगा जो कुछ तू करता है उस में परमेश्वर तेरे संग रहता है। सो अब मुझ से यहां परमेश्वर की २३ इस विषय में किरिया खा कि मैं न तो तुझ से छल करूंगा और न कभी तेरे वंश से जैसी प्रीति से तू ने मेरे साथ बर्ताव किया है तैसी ही प्रीति मैं तुझ से और इस देश से जहां मैं परदेशी हूं करूंगा। इब्राहीम ने कहा मैं किरिया खाऊंगा। २४ और इब्राहीम ने अबीमेलेक को एक कूएं के विषय २५ में जो अबीमेलेक के दासों ने बरियाई से ले लिया था उलहना दिया। तब अबीमेलेक ने कहा मैं २६ नहीं जानता कि किस ने यह काम किया और तू ने भी मुझ को न जताया था और न मैं ने आज

(१) अर्थात् हंसी।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२७ तक यह सुना था। तब इब्राहीम ने भेड़ बकरी और गाय बैल लेकर अबीमेलेक को दिये और २८ उन दोनों ने आपस में वाचा बांधी। और इब्राहीम ने भेड़ की सात बच्ची अलग कर रक्खीं। २९ तब अबीमेलेक ने इब्राहीम से पूछा इन सात बच्चियों का जो तू ने अलग कर रक्खी हैं क्या ३० प्रयोजन है। उस ने कहा तू इन सात बच्चियों को इस बात की साक्षी जानकर मेरे हाथ से ले ३१ कि मैं ने यह कूआं खोदा है। उन दोनों ने जो उस स्थान में आपस में किरिया खाई इसी ३२ कारण उस का नाम बेर्शेबा[1] पड़ा। जब उन्हों ने बेर्शेबा में परस्पर वाचा बांधी तब अबीमेलेक और उस का सेनापति पीकोल उठकर पलिश्तियों ३३ के देश में लौट गये। और इब्राहीम ने बेर्शेबा में झाऊ का एक वृक्ष लगाया और वहां यहोवा जो ३४ सनातन ईश्वर है उस से प्रार्थना किई। और इब्राहीम पलिश्तियों के देश में परदेशी होकर बहुत दिन रहा॥

(इब्राहीम के परीक्षा में पड़ने का वर्णन.)

**२२. इन** बातों के पीछे परमेश्वर ने इब्राहीम से यह कहकर उस की परीक्षा किई कि हे इब्राहीम उस ने कहा क्या २ आज्ञा[2]। उस ने कहा अपने पुत्र को अर्थात अपने एकलौते इसहाक को जिस से तू प्रेम रखता है संग लेकर मोरिय्याह देश में चला जा और वहां उस को एक पहाड़ के ऊपर जो मैं तुझे ३ बताऊंगा होमबलि करके चढ़ा। सो इब्राहीम ने बिहान को तड़के उठ अपने गदहे पर काठी कसकर अपने दो सेवक और अपने पुत्र इसहाक को संग लिया और होमबलि के लिये लकड़ी चीर लिई तब कूच करके उस स्थान की ओर चला, जिस की चर्चा परमेश्वर ने उस से किई थी। ४ तीसरे दिन इब्राहीम ने आंखें उठाकर उस स्थान ५ को दूर से देखा। और उस ने अपने सेवकों से कहा गदहे के पास यहीं ठहरे रहो यह लड़का और मैं वहां लों जाकर और दण्डवत करके ६ फिर तुम्हारे पास लौट आऊंगा। सो इब्राहीम ने होमबलि की लकड़ी ले अपने पुत्र इसहाक पर लादी और आग और छुरी को अपने हाथ ७ में लिया और वे दोनों संग संग चले। इसहाक ने अपने पिता इब्राहीम से कहा हे मेरे पिता उस ने कहा हे मेरे पुत्र क्या बात है[2] उस ने कहा देख आग और लकड़ी तो हैं पर होमबलि के लिये

(१) अर्थात. किरिया का कूआं। (२) मूल में. मुझे देख।

८ भेड़ कहां है। इब्राहीम ने कहा हे मेरे पुत्र परमेश्वर होमबलि की भेड़ का उपाय आप ही करेगा ९ सो वे दोनों संग संग चले। और वे उस स्थान को जिसे परमेश्वर ने उस को बताया था पहुंचे तब इब्राहीम ने वहां वेदी बनाकर लकड़ी को चुन चुनकर रक्खा और अपने पुत्र इसहाक को बांधके वेदी पर की लकड़ी के ऊपर रख दिया। १० तब इब्राहीम ने हाथ बढ़ाकर छुरी को ले लिया ११ कि अपने पुत्र को बलि करे। तब यहोवा के दूत ने स्वर्ग से उस को पुकारके कहा हे इब्राहीम हे इब्राहीम उस ने कहा क्या आज्ञा[1]। १२ उस ने कहा उस लड़के पर हाथ मत बढ़ा और न उस से कुछ कर क्योंकि तू ने जो मुझ से अपने पुत्र बरन अपने एकलौते पुत्र को भी नहीं रख छोड़ा इस से मैं अब जान गया कि तू परमेश्वर का भय मानता है। १३ तब इब्राहीम ने आंखें उठाईं और क्या देखा कि मेरे पीछे एक मेढ़ा अपने सींगों से एक झाड़ में बझा हुआ है सो इब्राहीम ने जाके उस मेढ़े को लिया और अपने पुत्र की सन्ती होमबलि करके चढ़ाया। १४ और इब्राहीम ने उस स्थान का नाम यहोवा यिरे[2] रक्खा इस के अनुसार आज लों भी कहा जाता है कि यहोवा के पहाड़ पर उपाय किया १५ जाएगा। फिर यहोवा के दूत ने दूसरी बार स्वर्ग १६ से इब्राहीम को पुकारके कहा, यहोवा की यह वाणी है कि मैं अपनी ही यह किरिया खाता हूं कि तू ने जो यह काम किया है कि अपने पुत्र बरन अपने एकलौते पुत्र को भी नहीं रख छोड़ा, १७ इस कारण मैं निश्चय तुझे आशीस दूंगा और निश्चय तेरे वंश को आकाश के तारागण और समुद्र के तीर की बालू के किनकों के समान अनगिनित करूंगा और तेरा वंश अपने शत्रुओं के १८ नगरों[3] का अधिकारी होगा। और पृथिवी की सारी जातियां अपने को तेरे वंश के कारण धन्य १९ मानेंगी क्योंकि तू ने मेरी बात मानी है। तब इब्राहीम अपने सेवकों के पास लौट आया और वे सब बेर्शेबा को संग संग गये और इब्राहीम बेर्शेबा में रहता रहा॥

२० इन बातों के पीछे इब्राहीम को यह सन्देश मिला कि मिल्का से तेरे भाई नाहोर के सन्तान २१ जन्मे हैं। मिल्का के पुत्र तो ये हुए अर्थात उस का जेठा ऊस और ऊस का भाई बूज और कमूएल २२ जो अराम का पिता हुआ। फिर केसेद हजो

(१) मूल में. मुझे देख। (२) अर्थात. यहोवा उपाय करेगा। (३) मूल में. फाटक।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२३ पिल्दाश यिद्लाप और बतूएल। इन आठों को मिल्का इब्राहीम के भाई नाहोर के जन्माये जनी। २४ और बतूएल ने रिबका को जन्माया। फिर नाहोर के रूमा नाम एक रखेली भी थी जो तेबह गहम तहश और माका को जनी॥

(सारा की मृत्यु और अन्तक्रिया का वर्णन.)

**२३. सारा** तो एक सौ सत्ताईस बरस की अवस्था को पहुंची और २ जब सारा की इतनी अवस्था हुई, तब वह किर्यतर्बा में मर गई यह तो कनान देश में है और हेब्रोन भी कहावता है सो इब्राहीम सारा ३ के लिये रोने पीटने को वहां गया। तब इब्राहीम अपने मुर्दे के पास से उठकर हित्तियों से कहने ४ लगा, मैं तुम्हारे बीच उपरी और परदेशी हूं मुझे अपने बीच में कबरिस्तान के लिये ऐसी भूमि दो जो मेरी निज की हो जाए कि मैं अपने मुर्दे ५ को गाड़के अपनी आंख की ओट करूं। हित्तियों ६ ने इब्राहीम से कहा, हे हमारे प्रभु हमारी सुन तू तो हमारे बीच में बड़ा[1] प्रधान है सो हमारी कबरों में से जिस को तू चाहे उस में अपने मुर्दे को गाड़ हम में से कोई तुझे अपनी कबर के लेने से न रोकेगा कि तू अपने मुर्दे को उस में गाड़ने ७ न पाए। तब इब्राहीम उठकर खड़ा हुआ और हित्तियों के सन्मुख जो उस देश के निवासी थे ८ दण्डवत करके, कहा यदि तुम्हारी यह इच्छा हो कि मैं अपने मुर्दे को गाड़के अपनी आंख की ओट करूं तो मेरी सुनकर सोहर के पुत्र एप्रोन ९ से मेरे लिये बिनती करो, कि वह अपनी मकपेलावाली गुफा जो उस की भूमि के सिवाने पर है मुझे दे दे और उस का पूरा दाम ले कि वह तुम्हारे बीच कबरिस्तान के लिये मेरी निज भूमि हो जाए। १० एप्रोन तो हित्तियों के बीच वहां बैठा हुआ था सो जितने हित्ती उस के नगर के फाटक होकर भीतर जाते थे उन सभों के सुनते उस ने इब्राहीम को उत्तर ११ दिया कि, हे मेरे प्रभु ऐसा नहीं मेरी सुन वह भूमि मैं तुझे देता हूं और उस में जो गुफा है वह भी मैं तुझे देता हूं अपने जातिभाइयों के सन्मुख मैं उसे तुझ को दिये देता हूं सो अपने मुर्दे को १२ कबर में रख। तब इब्राहीम ने उस देश के निवा- १३ सियों के साम्हने दण्डवत किई, और उन के सुनते एप्रोन से कहा यदि तू ऐसा चाहे तो मेरी सुन उस भूमि का जो दाम हो वह मैं देने चाहता हूं उसे मुझ से ले ले तब मैं अपने मुर्दे को वहां गाड़ूंगा। १४ एप्रोन ने इब्राहीम को यह उत्तर दिया १५ कि, हे मेरे प्रभु मेरी सुन उस भूमि का दाम तो चार सौ शेकेल रूपा है पर मेरे और तेरे बीच में यह क्या है अपने मुर्दे को कबर में रख। १६ इब्राहीम ने एप्रोन की मानकर उस को उतना रुपैया तौल दिया जितना उस ने हित्तियों के सुनते कहा था अर्थात चार सौ ऐसे शेकेल जो ब्योपारियों में चलते थे। १७ सो एप्रोन की भूमि जो मम्रे के सन्मुख की मकपेला में थी वह गुफा समेत और उन सब वृक्षों समेत भी जो उस में और उस के चारों ओर के सिवानों में थे, १८ जितने हित्ती उस के नगर के फाटक होकर भीतर जाते थे उन सभों के साम्हने इब्राहीम के अधिकार में पक्की रीति से आ गई। १९ इस के पीछे इब्राहीम ने अपनी स्त्री सारा को उस मकपेलावाली भूमि की गुफा में जो मम्रे के अर्थात हेब्रोन के साम्हने कनान देश में है मिट्टी दिई। २० और वह भूमि गुफा समेत हित्तियों की ओर से कबरिस्तान के लिये इब्राहीम के अधिकार में पक्की रीति से आ गई॥

(इसहाक के विवाह का वर्णन.)

**२४. इब्राहीम** बूढ़ा बरन बहुत पुरनिया हो गया १ और यहोवा ने सब बातों में उस को आशीस दिई थी। २ सो इब्राहीम ने अपने उस दास से जो उस के घर में पुरनिया और उस की सारी संपत्ति पर अधिकारी था कहा अपना हाथ मेरी ३ जांच के नीचे रख, और मुझ से आकाश और पृथिवी के परमेश्वर यहोवा की इस विषय में किरिया खा कि मैं तेरे पुत्र के लिये कनानियों की लड़कियों में से जिन के बीच तू रहनेहारा है ४ किसी को न ले आऊंगा। मैं तेरे देश में तेरे ही कुटुम्बियों के पास जाकर तेरे पुत्र इसहाक के ५ लिये एक स्त्री ले आऊंगा। दास ने उस से कहा क्या जानिये वह स्त्री इस देश में मेरे पीछे आने न चाहे तो क्या मुझे तेरे पुत्र को उस देश में ६ जहां से तू आया है ले जाना पड़ेगा। इब्राहीम ने उस से कहा चौकस रह मेरे पुत्र को वहां न ७ ले जाना। स्वर्ग का परमेश्वर यहोवा जिस ने मुझे मेरे पिता के घर से और मेरी जन्मभूमि से ले आकर मुझ से किरिया खाके कहा कि मैं यह देश तेरे वंश को दूंगा वही अपना दूत तेरे आगे आगे भेजेगा सो तू मेरे पुत्र के लिये वहां से एक ८ स्त्री ले आएगा। और यदि वह स्त्री तेरे पीछे

(१) मूल में. परमेश्वर का।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



आना न चाहे तब तो तू मेरी इस किरिया से छूट जाएगा पर मेरे पुत्र को वहां न ले जाना। ९ तब उस दास ने अपने स्वामी इब्राहीम की जांघ के नीचे अपना हाथ रखकर उस से इसी विषय १० की किरिया खाई। तब वह दास अपने स्वामी के ऊंटों में से दस ऊंट छांटकर उस के सब उत्तम उत्तम पदार्थों में से कुछ कुछ लेकर चला और अरम्नहरैम[1] में नाहोर के नगर के पास पहुंचा। ११ और उस ने ऊंटों को नगर के बाहर एक कूएं के पास बैठाया वह सांझ का समय था जब १२ स्त्रियां जल भरने के लिये निकलती हैं। सो वह कहने लगा हे मेरे स्वामी इब्राहीम के परमेश्वर यहोवा आज मेरे कार्य्य को सिद्ध कर और मेरे स्वामी इब्राहीम से करुणा का व्यवहार कर। १३ देख मैं जल के इस सोते के पास खड़ा हूं और नगरवासियों की बेटियां जल भरने के लिये १४ निकली आती हैं। सो ऐसा हो कि जिस कन्या से मैं कहूं कि अपना घड़ा मेरी ओर झुका कि मैं पीऊं और वह कहे कि ले पी ले पीछे मैं तेरे ऊंटों को भी पिलाऊंगी सो वही हो जिसे तू ने अपने दास इसहाक के लिये ठहराया हो इसी रीति मैं जान लूंगा कि तू ने मेरे स्वामी से करुणा का १५ व्यवहार किया है। वह कहता ही था कि रिब्का जो इब्राहीम के भाई नाहोर के जन्माये मिल्का के पुत्र बतूएल की बेटी थी सो कन्धे पर घड़ा १६ लिये हुए निकली आई। वह अति सुन्दर और कुमारी थी और किसी पुरुष का मुंह न देखा था वह सोते के पास उतर गई और अपना घड़ा १७ भरके फिर ऊपर आई। तब वह दास उस से भेंट करने को दौड़ा और कहा अपने घड़े में से १८ तनिक पानी मुझे पिला दे। उस ने कहा हे मेरे प्रभु ले पी ले और उस ने फुर्ती से घड़ा उतारकर हाथ में लिये लिये उस को पिला १९ दिया। जब वह उस को पिला चुकी तब कहा मैं तेरे ऊंटों के लिये भी पानी तब लों भरती २० रहूंगी जब लों वे पी न चुकें। तब वह फुर्ती से अपने घड़े का जल हौदे में उण्डेलकर फिर कूएं पर भरने को दौड़ गई और उस के सब ऊंटों के २१ लिये पानी भर दिया। और वह पुरुष उस की ओर चुपचाप अचंभे के साथ ताकता हुआ यह सोचता था कि यहोवा ने मेरी यात्रा को सुफल २२ किया है कि नहीं। जब ऊंट पी चुके तब उस पुरुष ने आध तोले का एक सोने का नत्थ निकाल-

(१) अर्थात, दो आब में का आराम।

कर उस को दिया और दस तोले के सोने के कड़े उस के हाथों में पहिना दिये, और पूछा तू किस २३ की बेटी है यह मुझ को बता दे क्या तेरे पिता के घर में हमारे टिकने के लिये स्थान है। उस ने २४ उस को उत्तर दिया मैं तो नाहोर के जन्माये मिल्का के पुत्र बतूएल की बेटी हूं। फिर उस ने २५ उस से कहा हमारे यहां पुआल और चारा बहुत है और टिकने के लिये स्थान भी है। तब उस २६ पुरुष ने सिर झुकाकर यहोवा को दण्डवत करके कहा, धन्य है मेरे स्वामी इब्राहीम का परमेश्वर २७ यहोवा कि उस ने अपनी करुणा और सच्चाई को मेरे स्वामी पर से हटा नहीं लिया यहोवा ने मुझ को ठीक मार्ग से मेरे स्वामी के भाईबन्धुओं के घर पर पहुंचा दिया है। और उस कन्या ने २८ दौड़कर अपनी माता के घर में यह सारा वृत्तान्त कह सुनाया। तब लाबान जो रिब्का का भाई २९ था सो बाहर सोते के निकट उस पुरुष के पास दौड़ा। और जब उस ने वह नत्थ और अपनी ३० बहिन रिब्का के हाथों में वे कड़े भी देखे और उस की यह बात भी सुनी कि उस पुरुष ने मुझ से ऐसी ऐसी बातें कहीं तब उस पुरुष के पास गया और क्या देखा कि वह सोते के निकट ऊंटों के पास खड़ा है। उस ने कहा हे यहोवा ३१ की ओर से धन्य पुरुष भीतर आ तू क्यों बाहर खड़ा है मैं ने घर को और ऊंटों के लिये भी स्थान तैयार किया है। और वह पुरुष घर में ३२ गया और लाबान ने ऊंटों की काठियां खोलकर पुआल और चारा दिया और उस के और उस के संगी जनों के पांव धोने को जल दिया। तब ३३ इब्राहीम के दास के आगे जलपान के लिये कुछ रक्खा गया पर उस ने कहा मैं जब लों अपना प्रयोजन न कह दूं तब लों कुछ न खाऊंगा लाबान ने कहा कह दे। तब उस ने कहा मैं तो इब्राहीम ३४ का दास हूं। और यहोवा ने मेरे स्वामी को ३५ बड़ी आशीस दिई है सो वह बढ़ गया है और उस ने उस को भेड़ बकरी गाय बैल सोना रूपा दास दासियां ऊंट और गदहे दिये हैं। और ३६ मेरे स्वामी की स्त्री सारा उस का जन्माया बुढ़ापे में एक पुत्र जनी और उस पुत्र को इब्राहीम ने अपना सब कुछ दिया है। और मेरे स्वामी ने ३७ मुझ से यह किरिया खिलाई कि मैं तेरे पुत्र के लिये कनानियों की लड़कियों में से जिन के देश में तू रहता है कोई स्त्री न ले आऊंगा। मैं तेरे ३८ पिता के घर और कुल के लोगों के पास जाकर

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३९ तेरे पुत्र के लिये एक स्त्री ले आऊंगा। तब मैं ने अपने स्वामी से कहा क्या जानिये वह स्त्री ४० मेरे पीछे न आए। उस ने मुझ से कहा यहोवा जिस के साम्हने अपने को जानकर[1] मैं चलता आया हूं वह तेरे संग अपने दूत को भेजकर तेरी यात्रा को सुफल करेगा सो तू मेरे कुल और मेरे पिता के घराने में से मेरे पुत्र के लिये एक स्त्री ४१ ले आ सकेगा। तू तब ही मेरी इस किरिया से छूटेगा जब मेरे कुल के लोगों के पास पहुंचेगा अर्थात यदि वे तुझे कोई स्त्री न दें तो तू मेरी ४२ किरिया से छूटेगा। सो मैं आज उस सोते के निकट आकर कहने लगा हे मेरे स्वामी इब्राहीम के परमेश्वर यहोवा यदि तू मेरी इस यात्रा को ४३ सुफल करता हो, तो देख मैं जल के इस सोते के निकट खड़ा हूं सो ऐसा हो कि जो कुमारी जल भरने के लिये निकल आए और मैं उस से कहूं ४४ अपने घड़े में से मुझे थोड़ा पानी पिला, और वह मुझ से कहे पी ले और मैं तेरे ऊंटों के पीने के लिये भी भरूंगी वह वही स्त्री हो जिस को तू ने मेरे ४५ स्वामी के पुत्र के लिये ठहराया हो। मैं मन ही मन यह कही रहा था कि रिब्का कन्धे पर घड़ा लिये हुए निकल आई फिर वह सोते के पास उतरके भरने लगी और मैं ने उस से कहा मुझे ४६ पिला दे। और उस ने फुर्ती से अपने घड़े को कन्धे पर से उतारके कहा ले पी ले पीछे मैं तेरे ऊंटों को भी पिलाऊंगी सो मैं ने पी लिया और ४७ उस ने ऊंटों को भी पिला दिया। तब मैं ने उस से पूछा कि तू किस की बेटी है और उस ने कहा मैं तो नाहोर के जन्माये मिल्का के पुत्र बतूएल की बेटी हूं तब मैं ने उस की नाक में वह नत्थ और उस के हाथों में वे कड़े पहिना ४८ दिये। फिर मैं ने सिर झुकाकर यहोवा को दण्डवत किया और अपने स्वामी इब्राहीम के परमेश्वर यहोवा को धन्य कहा क्योंकि उस ने मुझे ठीक मार्ग से पहुंचाया कि मैं अपने स्वामी के पुत्र के लिये उस की भतीजी को ले जाऊं। ४९ सो अब यदि तुम मेरे स्वामी के साथ कृपा और सच्चाई का व्यवहार करने चाहते हो तो मुझ से कहो और यदि न चाहते हो तौभी मुझ से कह दो कि मैं दहिनी ओर वा बाईं ओर फिरूं। ५० तब लाबान और बतूएल ने उत्तर दिया यह बात यहोवा की ओर से हुई है सो हम लोग ५१ तुझ से न तो भला कह सकते हैं न बुरा। देख

(१) मूल में. जिस के साम्हने ।

रिब्का तेरे साम्हने है उस को ले जा और वह यहोवा के कहे के अनुसार तेरे स्वामी के पुत्र की स्त्री हो जाए। उन का यह बचन सुनकर ५२ इब्राहीम के दास ने भूमि पर गिरके यहोवा को दण्डवत किया। फिर उस दास ने सोने और ५३ रूपे के गहने और वस्त्र निकालकर रिब्का को दिये और उस के भाई और माता को भी उस ने अनमोल अनमोल वस्तुएं दिईं। तब वह ५४ अपने संगी जनों समेत खाने पीने लगा और रात वहीं बिताई और तड़के उठकर कहा मुझ को अपने स्वामी के पास जाने के लिये बिदा करो। रिब्का के भाई और माता ने कहा कन्या को ५५ हमारे पास कुछ दिन अर्थात कम से कम दस दिन रहने दे फिर उस के पीछे वह चली जाएगी। उस ने उन से कहा यहोवा ने जो मेरी यात्रा को ५६ सुफल किया है सो तुम मुझे मत रोको अब मुझे बिदा कर दो कि मैं अपने स्वामी के पास जाऊं। उन्हों ने कहा हम कन्या को बुलाकर पूछते हैं ५७ और देखेंगे कि वह क्या कहती है। सो उन्हों ने ५८ रिब्का को बुलाकर उस से पूछा क्या तू इस मनुष्य के संग जाएगी उस ने कहा हां मैं जाऊंगी। तब उन्हों ने अपनी बहिन रिब्का और उस की ५९ धाई और इब्राहीम के दास और उस के जन सभों को बिदा किया। और उन्हों ने रिब्का ६० को आशीर्वाद देके कहा हे हमारी बहिन तू हजारों लाखों की आदिमाता हो और तेरा वंश अपने बैरियों के नगरों[1] का अधिकारी हो। इस ६१ पर रिब्का अपनी सहेलियों समेत चली और ऊंट पर चढ़के उस पुरुष के पीछे हो लिई सो वह दास रिब्का को साथ लेकर चल दिया। इसहाक जो दक्खिन देश में रहता था सो लहैरोई ६२ नाम कूएं से होकर चला आता था। और सांझ ६३ के समय वह मैदान में ध्यान करने के लिये निकला था कि आंखें उठाकर क्या देखा कि ऊंट चले आते हैं। और रिब्का ने भी आंखें ६४ उठाकर इसहाक को देखा और देखते ही ऊंट पर से उतर पड़ी। तब उस ने दास से पूछा जो ६५ पुरुष मैदान पर हम से मिलने को चला आता है सो कौन है दास ने कहा वह तो मेरा स्वामी है तब रिब्का ने बुर्का लेकर अपने मुंह को ढांप लिया। और उस दास ने इसहाक से अपना ६६ सारा वृत्तान्त वर्णन किया। तब इसहाक रिब्का ६७ को अपनी माता सारा के तम्बू में ले आया और

(१) मूल में. फाटक ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



उस को व्याहकर उस से प्रेम किया और इसहाक को माता की मृत्यु के पीछे[1] शान्ति हुई ॥

(इब्राहीम के उत्तरचरित्र और मृत्यु का वर्णन.)

२५. इब्राहीम ने और एक स्त्री किई जिस का नाम कतूरा २ है। और वह उस के जन्माये जिम्रान योक्षान मदान मिद्यान यिशबाक और शूह को जनी। ३ और योक्षान ने शबा और ददान को जन्माया और ददान के वंश में अश्शूरी लतूशी और ४ लुम्मी लोग उपजे। और मिद्यान के पुत्र एपा एपेर हनोक अबीदा और एल्दा हुए ये सब कतूरा ५ के सन्तान हुए। इसहाक को तो इब्राहीम ने ६ अपना सब कुछ दिया, पर अपनी रखेलियों के पुत्रों को कुछ कुछ देकर अपने जीते जी अपने पुत्र इसहाक के पास से पूरब देश में भेज दिया। ७ इब्राहीम की सारी अवस्था एक सौ पचहत्तर ८ बरस की हुई। और इब्राहीम का दीर्घायु होने पर बरन पूरे बुढ़ापे की अवस्था में प्राण छूट ९ गया और वह अपने लोगों में जा मिला। और उस के पुत्र इसहाक और इश्माएल ने उस को हित्ती सोहर के पुत्र एप्रोन की मम्रे के सन्मुखवाली भूमि में जो मकपेला की गुफा थी उस में १० मिट्टी दिई, अर्थात जो भूमि इब्राहीम ने हित्तियों से मोल लिई थी उसी में इब्राहीम और उस की ११ स्त्री सारा दोनों को मिट्टी दिई गई। इब्राहीम के मरने के पीछे परमेश्वर ने उस के पुत्र इसहाक को जो लहैरोई नाम कूएं के पास रहता था आशीस दिई ॥

(इश्माएल की वंशावली.)

१२ इब्राहीम का पुत्र इश्माएल जिस को सारा की लौंडी मिस्री हागार इब्राहीम का जन्माया १३ जनी थी उस की यह वंशावली है। इश्माएल के पुत्रों के नाम और वंशावली यह है अर्थात इश्माएल का जेठा पुत्र तो नबायोत फिर केदार १४, १५ अद्बेल मिब्साम, मिश्मा दूमा मस्सा, हदर १६ तेमा यतूर नापीश और केदमा। इश्माएल के पुत्र ये ही हुए और इन्हीं के नामों के अनुसार इन के गांवों और छावनियों के नाम भी पड़े और ये ही बारह अपने अपने कुल के प्रधान[2] हुए। १७ इश्माएल की सारी अवस्था एक सौ सैंतीस बरस की हुई तब उस का प्राण छूट गया और वह १८ अपने लोगों में जा मिला। और उस के वंश हवीला से शूर लों जो मिस्र के सन्मुख अश्शूर के मार्ग में है बस गये और उन का भाग उन के सब भाईबन्धुओं के सन्मुख पड़ा ॥

(इसहाक के पुत्रों की उत्पत्ति का वर्णन.)

१९ इब्राहीम के पुत्र इसहाक की वंशावली यह है २० इब्राहीम ने इसहाक को जन्माया। और इसहाक ने चालीस बरस का होकर रिबका को जो पद्दनराम[1] के वासी अरामी बतूएल की बेटी और अरामी लाबान की बहिन थी व्याह लिया। २१ इसहाक की स्त्री जो बांझ थी सो उस ने उस के निमित्त यहोवा से बिनती किई और यहोवा ने उस की बिनती सुनी सो उस की स्त्री रिबका २२ गर्भवती हुई। और लड़के उस के गर्भ में आपस में लिपटके एक दूसरे को मारने लगे तब उस ने कहा मेरी जो ऐसी ही दशा रहेगी तो मैं क्यों जीती रहूंगी और वह यहोवा की इच्छा पूछने को गई।

२३ तब यहोवा ने उस से कहा
तेरे गर्भ में दो जातियां हैं
और तेरी कोख से निकलते ही दो राज्य के लोग
अलग अलग होंगे
और एक राज्य के लोग दूसरे से अधिक सामर्थी
होंगे
और बड़ा बेटा छोटे के अधीन होगा।

२४ जब उस के जनने का समय आया तब क्या प्रगट २५ हुआ कि उस के गर्भ में जुड़ौरे बालक हैं। और पहिला जो निकला सो लाल निकला और उस का सारा शरीर कम्बल के समान रोंआर था सो २६ उस का नाम एसाव[2] रक्खा गया। पीछे उस का भाई अपने हाथ से एसाव की एड़ी पकड़े हुए निकला और उस का नाम याकूब[3] रक्खा गया और जब रिबका उन को जनी तब इसहाक साठ २७ बरस का हुआ था। फिर वे लड़के बढ़ने लगे और एसाव तो बनबासी होकर चतुर शिकार खेलनेहारा हो गया पर याकूब सीधा मनुष्य था और २८ तंबुओं में रहा करता था। और इसहाक जो एसाव के अहेर का मांस खाया करता था इस लिये वह उस से प्रीति रखता था पर रिबका याकूब से प्रीति रखती थी ॥

२९ याकूब भोजन के लिये कुछ सिझा[4] रहा था और ३० एसाव मैदान से थका हुआ आया। तब एसाव ने याकूब से कहा वह जो लाल वस्तु है उसी

(१) मूल में. अपनी माता के पीछे। (२) मूल में. अनुसार।

(१) अर्थात. अराम का मैदान। (२) अर्थात. रोंआर। (३) अर्थात. अड़ंगा मारनेहारा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



लाल वस्तु में से मुझे कुछ खिला क्योंकि मैं थका हूं । इसी कारण उस का नाम एदोम[1] भी पड़ा । ३१ याकूब ने कहा अपना पहिलौठे का हक आज ३२ मेरे हाथ बेच दे । एसाव ने कहा देख मैं तो अभी मरने पर हूं सो पहिलौठे के हक से मेरा ३३ क्या लाभ होगा । याकूब ने कहा मुझ से अभी किरिया खा सो उस ने उस से किरिया खाई और अपना पहिलौठे का हक याकूब के हाथ ३४ बेच डाला । इस पर याकूब ने एसाव को रोटी और सिझाई हुई मसूर की दाल दिई और उस ने खाया पिया तब उठकर चला गया यों एसाव ने अपना पहिलौठे का हक तुच्छ जाना ॥

(इसहाक का वृत्तान्त.)

२६. और उस देश में अकाल पड़ा वह उस पहिले अकाल से अलग था जो इब्राहीम के दिनों में पड़ा था । सो इसहाक गरार को पलिशतियों के राजा अबीमेलेक २ के पास गया । वहां यहोवा ने उस को दर्शन देकर कहा मिस्र में मत जा जो देश मैं तुझे ३ बताऊं उसी में रह । इसी देश में परदेशी होकर रह और मैं तेरे संग रहूंगा और तुझे आशीस दूंगा और ये सब देश मैं तुझ को और तेरे वंश को दूंगा और जो किरिया मैं ने तेरे पिता इब्रा- ४ हीम से खाई थी उसे मैं पूरी करूंगा । और मैं तेरे वंश को आकाश के तारागण के समान बहुत करूंगा और तेरे वंश को ये सब देश दूगा और पृथिवी की सारी जातियां तेरे वंश के ५ कारण अपने को धन्य मानेंगी । क्योंकि इब्राहीम ने मेरी मानी और जो मैं ने उसे सौंपा था उस को और मेरी आज्ञाओं विधियों और व्यवस्था ६ को पाला । सो इसहाक गरार में रह गया । ७ जब उस स्थान के लोगों ने उस की स्त्री के विषय में पूछा तब उस ने यह सोचकर कि यदि मैं उस को अपनी स्त्री कहूं तो यहां के लोग रिबका के कारण जो सुन्दरी है मुझ को मार ८ डालेंगे उत्तर दिया वह तो मेरी बहिन है । जब उस को वहां रहते बहुत दिन बीत गये तब एक दिन पलिशतियों के राजा अबीमेलेक ने खिड़की में से झांकके क्या देखा कि इसहाक अपनी स्त्री ९ रिबका के साथ क्रीड़ा कर रहा है । तब अबीमे- लेक ने इसहाक को बुलवाकर कहा वह तो निश्चय तेरी स्त्री है फिर तूने क्योंकर उस को अपनी बहिन कहा इसहाक ने उत्तर दिया मैं ने सोचा था कि ऐसा न हो कि उस के कारण मेरी मृत्यु हो । अबीमेलेक ने कहा तू ने हम से यह क्या किया १० था ऐसे तो प्रजा में से कोई तेरी स्त्री के साथ सहज से कुकर्म कर सकता और तू हम को पाप में फंसाता । और अबीमेलेक ने अपनी सारी प्रजा ११ को आज्ञा दिई कि जो कोई उस पुरुष को वा उस की स्त्री को छूएगा सो निश्चय मार डाला जाएगा । फिर इसहाक ने उस देश में जोता १२ बोया और उसी बरस में सौ गुणा फल पाया और यहोवा ने उस को आशीस दिई । और वह १३ बढ़ा और दिन दिन उस की बढ़ती होती चली गई यहां लों कि वह अति महान हो गया । जब १४ उस के भेड़ बकरी गाय बैल और बहुत से दास दासियां हुईं तब पलिशती उस से डाह करने लगे । सो जितने कूओं को उस के पिता इब्राहीम १५ के दासों ने इब्राहीम के जीते जी खोदा था उन को पलिशतियों ने मिट्टी से भर दिया । तब १६ अबीमेलेक ने इसहाक से कहा हमारे पास से चला जा क्योंकि तू हम से बहुत सामर्थी हो गया है । सो इसहाक वहां से चला गया और १७ गरार के नाले में अपना तम्बू खड़ा करके वहां रहने लगा । तब जो कूएं उस के पिता इब्राहीम १८ के दिनों में खोदे गये थे और इब्राहीम के मरने के पीछे पलिशतियों से भर दिये गये थे उन को इसहाक ने फिर से खुदवाया और उन के वे ही नाम रक्खे जो उस के पिता ने रक्खे थे । फिर इसहाक के दासों को नाले में खोदते १९ खोदते बहते जल का एक सोता मिला । तब २० गरारी चरवाहों ने इसहाक के चरवाहों से झगड़ा करके कहा कि यह जल हमारा है सो उस ने उस कूएं का नाम एसेक[1] रक्खा इस लिये कि वे उस से झगड़े थे । फिर उन्हों ने दूसरा कूआं खोदा २१ और उन्हों ने उस के लिये भी झगड़ा किया सो उस ने उस का नाम सितना[2] रक्खा । तब उस ने २२ वहां से कूच करके एक और कूआं खुदवाया और उस के लिये उन्हों ने झगड़ा न किया सो उस ने उस का नाम यह कहकर रहोबोत[3] रक्खा कि अब तो यहोवा ने हमारे लिये बहुत स्थान दिया है और हम इस देश में फूलें फलेंगे । वहां से वह २३ बेर्शेबा को गया । और उसी दिन यहोवा ने रात २४ को उसे दर्शन देकर कहा मैं तेरे पिता इब्राहीम का परमेश्वर हूं मत डर क्योंकि मैं तेरे संग हूं

(१) अर्थात. लाल ।

(१) अर्थात. झगड़ा । (२) अर्थात बिरोध । (३) अर्थात. चौड़ा स्थान ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



और अपने दास इब्राहीम के कारण तुझे आशीस
२५ दूंगा और तेरा वंश बढ़ाऊंगा। तब उस ने वहां
एक वेदी बनाई और यहोवा से प्रार्थना किई
और अपना तम्बू वहीं खड़ा किया और वहां
२६ इसहाक के दासों ने एक कूआं खोदा। तब अबी-
मेलेक अपने मित्र अहुज्जत और अपने सेनापति
पीकोल को संग लेकर गरार से उस के पास
२७ गया। इसहाक ने उन से कहा तुम ने मुझ से
बैर करके अपने बीच से निकाल दिया था सो
२८ अब मेरे पास क्यों आये हो। उन्हों ने कहा हम
ने तो प्रत्यक्ष देखा है कि यहोवा तेरे संग रहता
है सो हम ने सोचा कि तू जो यहोवा की ओर
से धन्य है सो हमारे और तेरे बीच में किरिया
खाई जाए और हम तुझ से इस विषय की वाचा
२९ बन्धाएं, कि जैसे हम ने तुझे नहीं छूआ बरन
मेरे साथ निरी भलाई किई है और मुझ को
कुशल क्षेम से बिदा किया इस के अनुसार मैं भी
३० तुम से कुछ बुराई न करूंगा। तब उस ने उन
की जेवनार किई और उन्हों ने खाया पिया।
३१ बिहान को उन सभों ने तड़के उठकर आपस में
किरिया खाई तब इसहाक ने उन को बिदा
किया और वे कुशल क्षेम से उस के पास से चले
३२ गये। उसी दिन इसहाक के दासों ने आकर अपने
उस खोदे हुए कूए का वृत्तान्त सुनाके कहा कि
३३ हम को जल का एक सोता मिला है। तब उस
ने उस का नाम शिबा[1] रक्खा इसी कारण उस
नगर का नाम आज लों बेर्शेबा[2] पड़ा है॥

३४ जब एसाव चालीस बरस का हुआ तब उस
ने हित्ती बेरी की बेटी यहूदीत और हित्ती एलोन
३५ की बेटी बाशमत को ब्याह लिया। और इन
स्त्रियों के कारण इसहाक और रिबका के मन को
खेद हुआ॥

(याकूब और एसाव को आशीर्वाद मिलने का वर्णन.)

**२७. जब** इसहाक बूढ़ा हो गया और
उस की आंखें ऐसी धुन्धली
पड़ गईं कि उस को सूझता न था तब उस ने
अपने जेठे पुत्र एसाव को बुलाकर कहा हे मेरे
२ पुत्र उस ने कहा क्या आज्ञा। उस ने कहा सुन
मैं तो बूढ़ा हो गया हूं और नहीं जानता कि
३ मेरी मृत्यु का दिन कब होगा। सो अब तू अपना
तर्कश और धनुष आदि हथियार लेकर मैदान
४ में जा और मेरे लिये अहेर कर ले आ। तब
मेरी रुचि के अनुसार स्वादिष्ठ भोजन बनाकर

(१) अर्थात. किरिया। (२) अर्थात. किरिया का कूआं।

मेरे पास ले आना कि मैं उसे खाकर मरने से
पहिले तुझे जी से आशीर्वाद दूं। तब एसाव ५
अहेर करने को मैदान में गया। जब इसहाक
एसाव से यह बात कह रहा था तब रिबका सुन
रही थी। सो उस ने अपने पुत्र याकूब से कहा ६
सुन मैं ने तेरे पिता को तेरे भाई एसाव से यह
कहते सुना कि, तू मेरे लिये अहेर करके उस का ७
स्वादिष्ठ भोजन बना कि मैं उसे खाकर तुझे
यहोवा के आगे मरने से पहिले आशीर्वाद दूं।
सो अब हे मेरे पुत्र मेरी सुन और मेरी यह आज्ञा ८
मान कि, बकरियों के पास जाकर बकरियों के ९
दो अच्छे अच्छे बच्चे ले आ और मैं तेरे पिता के
लिये उस की रुचि के अनुसार उन के मांस का
स्वादिष्ठ भोजन बनाऊंगी। तब तू उस को अपने १०
पिता के पास ले जाना कि वह उसे खाकर मरने
से पहिले तुझ को आशीर्वाद दे। याकूब ने अपनी ११
माता रिबका से कहा सुन मेरा भाई एसाव तो
रोंआर पुरुष है और मैं रोमहीन पुरुष हूं। क्या १२
जानिये मेरा पिता मुझे टटोलने लगे तो मैं उस
के लेखे में ठग ठहरूंगा और आशीस के बदले
स्राप ही कमाऊंगा। उस की माता ने उस से १३
कहा हे मेरे पुत्र स्राप तुझ पर नहीं[1] मुझी पर
पड़े तू केवल मेरी सुन और जाकर वे बच्चे मेरे
पास ले आ। तब याकूब जाकर उन को अपनी १४
माता के पास ले आया और माता ने उस के
पिता की रुचि के अनुसार स्वादिष्ठ भोजन बना
दिया। तब रिबका ने अपने पहिलौठे पुत्र एसाव १५
के सुन्दर वस्त्र जो उस के पास घर में थे लेकर
अपने लहुरे पुत्र याकूब को पहिना दिये, और १६
बकरियों के बच्चों की खालों को उस के हाथों
और उस के चिकने गले में लपेट दिया, और वह १७
स्वादिष्ठ भोजन और अपनी बनाई हुई रो[illegible] भी
अपने पुत्र याकूब के हाथ में दिई। सो [illegible] अपने १८
पिता के पास गया और कहा हे मेरे [illegible]ता उस
ने कहा क्या बात है[2] हे मेरे पुत्र तू कै[illegible] है। याकूब १९
ने अपने पिता से कहा मैं तेरा जे[illegible] पुत्र एसाव हूं
मैं ने तेरी आज्ञा के अनुसार कि[illegible] है सो उठ और
बैठकर मेरे अहेर के मांस में [illegible]खा कि तू जी से
मुझे आशीर्वाद दे। इस[illegible] ने अपने पुत्र से २०
कहा हे मेरे पुत्र क्या [illegible]ण है कि वह तुझे ऐसे
झट मिल गया उस [illegible]त्तर दिया यह कि तेरे
परमेश्वर यहोवा [illegible] उस को मेरे साम्हने कर
दिया। फिर इ[illegible]क ने याकूब से कहा हे मेरे २१

(१) मूल में. तेरा [illegible]प। (२) मूल में. मुझे देख।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



पुत्र निकट आ मैं तुझे टटोलकर जानूं कि तू
२२ सचमुच मेरा पुत्र एसाव है वा नहीं। तब याकूब
अपने पिता इसहाक के निकट गया और उस
ने उस को टटोलकर कहा बोल तो याकूब का
सा है पर हाथ एसाव ही के से जान पड़ते हैं।
२३ और उस ने उस को नहीं चीन्हा क्योंकि उस
के हाथ उस के भाई एसाव के से रोंआर थे सो
२४ उस ने उस को आशीर्वाद दिया। और उस ने
पूछा क्या तू सचमुच मेरा पुत्र एसाव है उस ने
२५ कहा हां मैं हूं। तब उस ने कहा भोजन को मेरे
निकट ले आ कि मैं अपने पुत्र के अहेर के मांस
में से खाकर तुझे जी से आशीर्वाद दूं तब
वह उस को उस के निकट ले आया और उस ने
खाया और वह उस के पास दाखमधु भी लाया
२६ और उस ने पिया। तब उस के पिता इसहाक
ने उस से कहा हे मेरे पुत्र निकट आकर मुझे
२७ चूम। उस ने निकट जाकर उस को चूमा और
उस ने उस के वस्त्रों का सुगन्ध पाकर उस को
यह आशीर्वाद दिया कि

देख मेरे पुत्र का सुगन्ध
ऐसे खेत का सा है जिस पर यहोवा ने
आशीस दिई हो

२८ सो परमेश्वर तुझे आकाश से ओस
और भूमि की उत्तम से उत्तम उपज
और बहुत सा अनाज और नया दाखमधु दे
२९ राज्य राज्य के लोग तेरे अधीन हों
और देश देश के लोग तुझे दण्डवत करें
तू अपने भाइयों का स्वामी हो
और तेरी माता के पुत्र तुझे दण्डवत करें
जो तुझे स्राप दें सो आप ही स्रापित हों
ार जो तुझे आशीर्वाद दें सो आशीस पाएं।

३० यह शीर्वाद इसहाक याकूब को दे ही चुका
और ब अपने पिता इसहाक के साम्हने से
निकलत ही था कि एसाव अहेर लेकर आ
३१ पहुंचा। त वह भी स्वादिष्ट भोजन बनाकर
अपने पिता पास ले आया और उस से कहा
हे मेरे पिता उ र अपने पुत्र के अहेर का मांस
३२ खा कि तू मुझे से आशीर्वाद दे। उस के
पिता इसहाक ने से पूछा तू कौन है उस ने
३३ कहा मैं तो तेरा जेठ पुत्र एसाव हूं। तब इस-
हाक ने अत्यन्त थरथरा ंपते हुए कहा फिर वह
कौन था जो अहेर करके पास ले आया था
और मैं ने तेरे आने से ले सब में से कुछ
कुछ खा लिया और उस को आशीर्वाद दिया

बरन उस को आशीस लगी भी रहेगी। अपने ३४
पिता की यह बात सुनते ही एसाव ने अत्यन्त
ऊंचे और दुःखभरे स्वर से चिल्लाकर अपने पिता
से कहा हे मेरे पिता मुझ को भी आशीर्वाद दे।
उस ने कहा तेरा भाई धूर्त्तता से आया और तेरे ३५
विषय के आशीर्वाद को लेके चला गया। उस ने ३६
कहा क्या उस का नाम याकूब यथार्थ नहीं रक्खा
गया उस ने मुझे दो बार अड़ंगा मारा मेरा पहि-
लौठे का हक तो उस ने ले ही लिया था और अब
देख उस ने मेरे विषय का आशीर्वाद भी ले लिया
है फिर उस ने कहा क्या तू ने मेरे लिये भी कोई
आशीर्वाद नहीं सोच रक्खा है। इसहाक ने एसाव ३७
को उत्तर देकर कहा सुन मैं ने उस को तेरा स्वामी
ठहराया और उस के सब भाइयों को उस के
अधीन कर दिया और अनाज और नया दाख-
मधु देकर उस को पुष्ट किया है सो अब हे मेरे
पुत्र मैं तेरे लिये क्या करूं। एसाव ने अपने पिता ३८
से कहा हे मेरे पिता क्या तेरे मन में एक ही
आशीर्वाद है हे मेरे पिता मुझ को भी आशी-
र्वाद दे यों कहकर एसाव फूंट फूटके रोया। उस ३९
के पिता इसहाक ने उस से कहा

सुन तेरा निवास उपजाऊ भूमि पर हो
और ऊपर से आकाश की ओस उस पर
पड़े॥

४० और तू अपनी तलवार के बल से जीए
और अपने भाई के अधीन तो होए
पर जब तू स्वाधीन हो जाएगा
तब उस के जूए को अपने कन्धे[1] पर से तोड़
फेंके।

एसाव ने याकूब से अपने पिता के दिये हुए ४१
आशीर्वाद के कारण बैर रक्खा सो उस ने सोचा
कि मेरे पिता के अन्तकाल[2] का दिन निकट है
तब मैं अपने भाई याकूब को घात करूंगा। जब ४२
रिब्का को अपने पहिलौठे पुत्र एसाव की ये बातें
बताई गईं तब उस ने अपने लहुरे पुत्र याकूब
को बुलाकर कहा सुन तेरा भाई एसाव तुझे घात
करने के लिये अपने मन को धीरज दे रहा है।
सो अब हे मेरे पुत्र मेरी सुन और हारान को ४३
मेरे भाई लाबान के पास भाग जा। और थोड़े ४४
दिन लों अर्थात जब लों तेरे भाई का क्रोध न
उतरे तब लों उसी के पास रहना। फिर जब ४५
तेरे भाई का क्रोध तुझ पर से उतरे और जो
काम तू ने उस से किया है उस को वह भूल

(१) मूल में. अपनी गर्दन। (२) मूल में. शोक।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



जाए तब मैं तुझे वहां से बुलवा भेजूंगी ऐसा क्यों हो कि एक ही दिन में मुझे तुम दोनों से रहित होना पड़े ॥

४६ फिर रिब्का ने इसहाक से कहा हित्ती लड़कियों के कारण मैं अपने प्राण से घिन करती हूं सो यदि ऐसी हित्ती लड़कियों में से जैसी ये देशी लड़कियां हैं याकूब भी एक को कहीं ब्याह ले तो मेरे जीवन में क्या लाभ होगा ।

## २८.

तब इसहाक ने याकूब को बुलाकर आशीर्वाद दिया और आज्ञा दिई कि तू किसी २ कनानी लड़की को न ब्याह लेना । पद्दनराम में अपने नाना बतूएल के घर जाकर वहां अपने मामा लाबान की एक बेटी को ब्याह लेना । ३ और सर्वशक्तिमान ईश्वर तुझे आशीस दे और फुला फलाकर बढ़ाए और तू राज्य राज्य की ४ मण्डली का मूल हो । और वह तुझे और तेरे वंश को भी इब्राहीम की सी आशीस दे कि तू यह देश जिस में तू परदेशी होकर रहता है और जिसे परमेश्वर ने इब्राहीम को दिया था ५ उस का अधिकारी हो जाए । और इसहाक ने याकूब को बिदा किया और वह पद्दनराम को अरामी बतूएल के उस पुत्र लाबान के पास चला जो याकूब और एसाव की माता रिब्का का ६ भाई था । जब इसहाक ने याकूब को आशीर्वाद देकर पद्दनराम भेज दिया कि वह वहीं से स्त्री ब्याह लाए और उस को आशीर्वाद देने के समय यह आज्ञा भी दिई कि तू किसी कनानी ७ लड़की को ब्याह न लेना, और याकूब माता ८ पिता की मानकर पद्दनराम को चल दिया, तब एसाव यह सब देखके और यह भी सोचकर कि कनानी लड़कियां मेरे पिता इसहाक को बुरी ९ लगती हैं, इब्राहीम के पुत्र इश्माएल के पास गया और इश्माएल की बेटी महलत को जो नबायोत की बहिन थी ब्याहकर अपनी स्त्रियों में मिला लिया ॥

(याकूब के परदेश जाने का वर्णन.)

१० सो याकूब बेर्शेबा से निकलकर हारान की ११ ओर चला । और उस ने किसी स्थान में पहुंच कर रात वहीं बिताने का बिचार किया क्योंकि सूर्य्य अस्त हो गया था सो उस ने उस स्थान के पत्थरों में से एक पत्थर ले अपना उसीसा बनाकर रक्खा और उसी स्थान में सो गया । १२ तब उस ने स्वप्न में क्या देखा कि एक सीढ़ी पृथिवी पर खड़ी है और उस का सिरा स्वर्ग लों पहुंचा है और परमेश्वर के दूत उस पर से चढ़ते उतरते हैं, और यहोवा उस के ऊपर १३ खड़ा होकर कहता है कि मैं यहोवा तेरे दादा इब्राहीम का परमेश्वर और इसहाक का भी परमेश्वर हूं, जिस भूमि पर तू पड़ा है उसे मैं तुझ को और तेरे वंश को दूंगा । और तेरा वंश भूमि की १४ धूल के किनकों के समान बहुत होगा और पूरब पच्छिम उत्तर दक्खिन चारों ओर फैलता जाएगा और तेरे और तेरे वंश के द्वारा पृथिवी के सारे कुल आशीस पाएंगे । और सुन मैं तेरे संग रहूंगा १५ और जहां कहीं तू जाए वहां तेरी रक्षा करूंगा और तुझे इस देश में लौटा ले आऊंगा मैं अपने कहे हुए को जब लों पूरा न कर लूं तब लों तुझ को न छोड़ूंगा । तब याकूब जाग उठा और कहने लगा १६ निश्चय इस स्थान में यहोवा है और मैं इस बात को न जानता था । और भय खाकर उस ने १७ कहा यह स्थान क्या ही भयानक है यह तो परमेश्वर के भवन को छोड़ और कुछ नहीं हो सकता बरन यह स्वर्ग का फाटक ही होगा । भोर को याकूब तड़के उठा और अपने उसीसे १८ का पत्थर लेकर उस का खंभा खड़ा किया और उस के सिरे पर तेल डाल दिया । और उस ने १९ उस स्थान का नाम बेतेल[1] रखा, पर उस नगर का नाम पहिले लूज था । और याकूब ने यह २० मन्नत मानी कि यदि परमेश्वर मेरे संग रहकर इस यात्रा में मेरी रक्षा करे और मुझे खाने के लिये रोटी और पहिनने के लिये कपड़ा दे, और मैं अपने पिता के घर में कुशल क्षेम से २१ लौट आऊं तो यहोवा मेरा परमेश्वर ठहरेगा । और यह पत्थर जिस का मैं ने खंभा खड़ा २२ किया है सो परमेश्वर का भवन ठहरेगा और जो कुछ तू मुझे दे उस का दशमांश मैं अवश्य ही तुझे दिया करूंगा ॥

(याकूब के विवाहों और उस के पुत्रों की उत्पत्ति का वर्णन.)

## २९.

फिर याकूब ने अपना मार्ग १ लिया और पूर्बियों के देश में आया । और उस ने दृष्टि करके क्या २ देखा कि मैदान में एक कूआं है और उस के पास भेड़ बकरियों के तीन झुण्ड बैठे हुए हैं क्योंकि जो पत्थर उस कूएं के मुंह पर धरा रहता था जिस में से झुण्डों को जल पिलाया

(१) अर्थात्. ईश्वर का भवन ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३ जाता था वह भारी था। जब जब सब झुण्ड वहां एकट्ठे होते तब तब चरवाहे उस पत्थर को कूएं के मुंह पर से लुढ़काकर भेड़ बकरियों को पानी पिलाते और फिर पत्थर को कूएं के मुंह ४ पर ज्यों का त्यों कर देते थे। सो याकूब ने चरवाहों से पूछा हे मेरे भाइयो तुम कहां के हो ५ उन्हों ने कहा हम हारान के हैं। तब उस ने उन से पूछा क्या तुम नाहोर के पोते लाबान को जानते हो उन्हों ने कहा हां हम उसे जानते ६ हैं। फिर उस ने उन से पूछा क्या वह कुशल से है उन्हों ने कहा हां कुशल से तो है और वह देख उस की बेटी राहल भेड़ बकरियों को ७ लिये हुए चली आती है। उस ने कहा देखो अभी तो दिन बहुत है पशुओं के एकट्ठे होने का समय नहीं सो भेड़ बकरियों को जल पिला ८ कर फिर ले जाकर चराओ। उन्हों ने कहा हम अभी ऐसा नहीं कर सकते जब सब झुण्ड एकट्ठे होते और पत्थर कूएं के मुंह पर से लुढ़काया जाता है तब हम भेड़बकरियों को पानी पिलाते हैं। ९ उन की यह बातचीत हो ही रही थी कि राहेल जो पशु चराया करती थी सो अपने पिता की १० भेड़ बकरियों को लिये हुए आ गई। अपने मामा लाबान की बेटी राहेल को और उस की भेड़ बकरियों को भी देखकर याकूब ने निकट जा कूएं के मुंह पर से पत्थर को लुढ़काकर अपने मामा लाबान की भेड़ बकरियों को पिला दिया। ११ तब याकूब ने राहेल को चूमा और ऊंचे स्वर से १२ रोया। और याकूब ने राहेल को बता दिया कि मैं तेरा फुफेरा भाई हूं अर्थात रिब्का का पुत्र हूं तब उस ने दौड़के अपने पिता से कह दिया। १३ अपने भांजे याकूब का समाचार पाते ही लाबान उस से भेंट करने को दौड़ा और उस को गले लगाकर चूमा फिर अपने घर ले आया और याकूब ने लाबान से अपना सब वृत्तान्त वर्णन १४ किया। तब लाबान ने उस से कहा तू तो सच-मुच मेरा हाड़ मांस है। और याकूब उस के १५ साथ महीना भर रहा। तब लाबान ने याकूब से कहा भाईबन्धु होने के कारण तो तुझ से सेंतमेंत सेवा कराना मुझे उचित नहीं है सो कह १६ दे मैं तुझे सेवा के बदले क्या दूं। लाबान के दो बेटियां थीं जिन में से बड़ी का नाम लेआ और १७ छोटी का राहेल है। लेआ के तो चून्धली आंखे १८ थीं पर राहेल रूपवती और सुन्दर थी। सो याकूब ने जो राहेल से प्रीति रखता था कहा मैं तेरी छोटी बेटी राहेल के लिये सात बरस तेरी सेवा करूंगा। १९ लाबान ने कहा उसे पराये पुरुष को देने से तुझ को देना उत्तम होगा सो तू मेरे पास रह। २० सो याकूब ने राहेल के लिये सात बरस सेवा किई और वे उस को राहेल की प्रीति के कारण थोड़े ही दिनों के बराबर जान पड़े। २१ तब याकूब ने लाबान से कहा मेरी स्त्री मुझे दे और मैं उस के पास जाऊंगा क्योंकि मेरा समय पूरा हो गया है। २२ सो लाबान ने उस स्थान के सब मनुष्यों को बुलाकर एकट्ठा किया और उन की जेवनार किई। २३ सांझ के समय वह अपनी बेटी लेआ को याकूब के पास ले गया और उस ने उस से प्रसंग किया। २४ और लाबान ने अपनी बेटी लेआ को उस की लौण्डी होने के लिये अपनी लौण्डी जिल्पा दिई। २५ भोर को मालूम हुआ कि यह तो लेआ है सो उस ने लाबान से कहा यह तू ने मुझ से क्या किया है मैं ने तेरे साथ रहकर जो तेरी सेवा किई सो क्या राहेल के लिये नहीं किई फिर तू ने मुझ से क्यों ऐसा छल किया है। २६ लाबान ने कहा हमारे यहां ऐसी रीति नहीं कि जेठी से पहिले दूसरी का विवाह कर दें। २७ इस का अठवारा तो पूरा कर फिर दूसरी भी तुझे उस सेवा के लिये मिलेगी जो तू मेरे साथ रहकर और सात बरस लों करेगा। २८ सो याकूब ने ऐसा करके लेआ के अठवारे को पूरा किया तब लाबान ने उसे अपनी बेटी राहेल को २९ भी दिया कि वह उस की स्त्री हो। और लाबान ने अपनी बेटी राहेल की लौण्डी होने के लिये अपनी लौण्डी बिल्हा को दिया। ३० तब याकूब राहेल के पास भी गया और उस को प्रीति लेआ से अधिक उसी पर हुई और उस ने लाबान के साथ रहकर और भी सात बरस उस की सेवा किई॥

३१ जब यहोवा ने देखा कि लेआ अप्रिय हुई तब उस ने उस की कोख खोली पर राहेल बांझ ३२ रही। सो लेआ गर्भवती हुई और एक पुत्र जनी और यह कहकर उस का नाम रूबेन[1] रक्खा कि यहोवा ने जो मेरे दुःख पर दृष्टि किई है सो अब ३३ मेरा पति मुझ से प्रीति रक्खेगा। फिर वह गर्भवती होकर एक पुत्र और जनी और बोली यह सुनके कि मैं अप्रिय हूं यहोवा ने मुझे यह भी पुत्र दिया इस लिये उस ने उस का नाम ३४ शिमोन[2] रक्खा। फिर वह गर्भवती होकर एक

(१) अर्थात, देखो बेटा। (२) अर्थात, सुन लेना।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



पुत्र और जनी और कहा अब की बार ती मेरा पति मुझ से मिल जाएगा क्योंकि मैं उस के तीन पुत्र जनी हूं इस लिये उस का नाम लेवी[१] रक्खा गया। ३५ और फिर वह गर्भवती होकर एक और पुत्र जनी और कहा अब की बार तो मैं यहोवा का धन्यवाद करूंगी इस लिये उस ने उस का नाम यहूदा[२] रक्खा तब उस का जनना बन्द हो गया॥

३०. जब राहेल ने देखा कि याकूब के मुझ से सन्तान नहीं होते तब वह अपनी बहिन से डाह करने लगी और याकूब २ से कहा मुझे लड़के दे नहीं तो मर जाऊंगी। तब याकूब ने राहेल से क्रोधित होकर कहा क्या मैं परमेश्वर हूं तेरी कोख तो उसी ने बन्द कर रक्खी है। ३ राहेल ने कहा अच्छा मेरी लौंडी बिल्हा हाजिर है उसी के पास जा वह मेरे घुटनों पर जनेगी ४ और उस के द्वारा मेरा भी घर बसेगा। सो उस ने उसे अपनी लौंडी बिल्हा को दिया कि वह उस ५ की स्त्री हो और याकूब उस के पास गया। और बिल्हा गर्भवती होकर याकूब का जन्माया एक ६ पुत्र जनी। और राहेल ने कहा परमेश्वर ने मेरा न्याय चुकाया और मेरी सुनकर मुझे एक पुत्र दिया इस लिये उस ने उस का नाम दान[३] रक्खा। ७ और राहेल की लौंडी बिल्हा फिर गर्भवती ८ होकर याकूब का जन्माया एक पुत्र और जनी। तब राहेल ने कहा मैं ने अपनी बहिन के साथ बड़े बल से लिपटकर मल्लयुद्ध किया और अब जीत ९ गई सो उस ने उस का नाम नप्ताली[४] रक्खा। जब लेआ ने देखा कि मैं जनने से रहित हो गई हूं तब उस ने अपनी लौंडी जिल्पा को लेकर याकूब १० की स्त्री होने के लिये दे दिया। और लेआ की लौंडी जिल्पा भी याकूब का जन्माया एक पुत्र ११ जनी। तब लेआ ने कहा अहो भाग्य सो उस ने १२ उस का नाम गाद[५] रक्खा। फिर लेआ की लौंडी जिल्पा याकूब का जन्माया एक पुत्र और जनी। १३ तब लेआ ने कहा मैं धन्य हूं निश्चय स्त्रियां[६] मुझे धन्य कहेंगी सो उस ने उस का नाम आशेर[७] १४ रक्खा। गेहूं की कटनी के दिनों में रूबेन को मैदान में दूदा फल मिले और वह उन को अपनी

(१) अर्थात. जुटना। (२) अर्थात. जिस का धन्यवाद हुआ हो। (३) अर्थात. न्यायी। (४) अर्थात. मेरा मल्लयुद्ध। (५) अर्थात. सौभाग्य। (६) मूल में बेटियां। (७) अर्थात. धन्य।

माता लेआ के पास ले गया तब राहेल ने लेआ से कहा अपने पुत्र के दूदाफलों में से कुछ मुझे १५ दे। उस ने उस से कहा तू ने जो मेरे पति को ले लिया है सो क्या छोटी बात है अब क्या तू मेरे पुत्र के दूदाफल भी लेना चाहती है राहेल ने कहा अच्छा तेरे पुत्र के दूदाफलों के पलटे में वह १६ आज रात को तेरे संग सोएगा। सो सांझ को जब याकूब मैदान से आता था तब लेआ उस से भेंट करने को निकली और कहा तुझे मेरे ही पास आना होगा क्योंकि मैं ने अपने पुत्र के दूदाफल देकर तुझे सचमुच मोल लिया है तब वह उस १७ रात को उसी के संग सोया। तब परमेश्वर ने लेआ की सुनी सो वह गर्भवती होकर याकूब का १८ जन्माया पांचवां पुत्र जनी। तब लेआ ने कहा मैं ने जो अपने पति को अपनी लौंडी दिई इस लिये परमेश्वर ने मुझे मेरी मजूरी दिई है सो उस १९ ने उस का नाम इस्साकार[१] रक्खा। और लेआ फिर गर्भवती होकर याकूब का जन्माया छठवां २० पुत्र जनी। तब लेआ ने कहा परमेश्वर ने मुझे अच्छा दान दिया है अब की बार मेरा पति मेरे संग बना रहेगा क्योंकि मैं उस के जन्माये छः पुत्र जनी हूं सो उस ने उस का नाम जबूलून[२] रक्खा। २१ पीछे उस के एक बेटी भी हुई और उस ने उस २२ का नाम दीना रक्खा। और परमेश्वर ने राहेल की भी सुधि लिई और उस की सुनकर उस २३ की कोख खोली। सो वह गर्भवती होकर एक पुत्र जनी और कहा परमेश्वर ने मेरी नामधराई २४ को दूर कर दिया है। सो उस ने यह कहकर उस का नाम यूसुफ[३] रक्खा कि परमेश्वर मुझे एक पुत्र और भी देगा॥

२५ जब राहेल यूसुफ को जनी तब याकूब ने लाबान से कहा मुझे बिदा कर कि मैं अपने देश २६ और स्थान को जाऊं। मेरी स्त्रियां और मेरे लड़केबाले जिन के लिये मैं ने तेरी सेवा किई है उन्हें मुझे दे कि मैं चला जाऊं तू तो जानता २७ है कि मैं ने तेरी कैसी सेवा किई है। लाबान ने उस से कहा यदि तेरी दृष्टि में मैं ने अनुग्रह पाया है तो रह जा क्योंकि मैं ने लक्षण से जान लिया है कि यहोवा ने तेरे कारण से मुझे २८ आशीस दिई है। फिर उस ने कहा तू ठीक बता २९ कि मैं तुझ को क्या दूं और मैं उसे दूंगा। उस ने उस से कहा तू जानता है कि मैं ने तेरी

(१) अर्थात. मजूरी में मिला। (२) अर्थात. निवास। (३) अर्थात. वह दूर करता है। वा. वह और भी देगा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



कैसी सेवा किई और तेरे पशु मेरे पास किस ३० प्रकार से रहे। मेरे आने से पहिले वे कितने थे और अब कितने हो गये हैं और यहोवा ने मेरे आने पर तुझे तो आशीस दिई है पर मैं अपने ३१ घर का काम कब करने पाऊंगा। उस ने फिर कहा मैं तुझे क्या दूं याकूब ने कहा तू मुझे कुछ न दे यदि तू मेरे लिये एक काम करे तो मैं फिर तेरी भेड़ बकरियों को चराऊंगा और उन ३२ की रक्षा करूंगा। मैं आज तेरी सब भेड़ बकरियों के बीच होकर निकलूंगा और जो भेड़ वा बकरी चित्तीवाली वा चित्कबरी हो और जो भेड़ काली हो और जो बकरी चित्कबरी वा चित्तीवाली हो उन्हें मैं अलग कर रक्खूंगा और ३३ मेरी मजूरी वे ही ठहरेंगी। और जब आगे को मेरी मजूरी की चर्चा तेरे साम्हने चले तब मेरे धर्म्म की यही साक्षी होगी अर्थात बकरियों में से जो कोई न चित्तीवाली न चित्कबरी हो और भेड़ों में से जो कोई काली न हो सो यदि ३४ मेरे पास निकले तो चोरी की ठहरेगी। तब ३५ लाबान ने कहा तेरे कहने के अनुसार हो। सो उस ने उसी दिन सब धारीवाले और चित्कबरे बकरों और सब चित्तीवाली और चित्कबरी बकरियों को अर्थात जितनियों में कुछ उजलापन था उन को और सब काली भेड़ों को भी अलग करके अपने पुत्रों के हाथ सौंप दिया। ३६ और उस ने अपने और याकूब के बीच में तीन दिन के मार्ग का अन्तर ठहराया सो याकूब लाबान की भेड़ बकरियों को चराने लगा। ३७ और याकूब ने चिनार और बादाम और अर्मोन वृक्षों की हरी हरी छड़ियां लेकर उन के छिलके कहीं कहीं छीलके उन्हें गंडेरीदार बना दिया, ३८ और छीली हुई छड़ियों को भेड़ बकरियों के साम्हने उन के पानी पीने के कठौतों में खड़ा किया और जब वे पीने के लिये आईं तब ३९ गाभिन हो गईं, और छड़ियों के साम्हने गाभिन होकर भेड़ बकरियां धारीवाले चित्तीवाले और ४० चित्कबरे बच्चे जनीं। तब याकूब ने भेड़ों के बच्चों को अलग अलग किया और लाबान की भेड़ बकरियों के मुंह को चित्तीवाले और सब काले बच्चों की ओर कर दिया और अपने झुण्डों को उन से अलग रक्खा और लाबान की भेड़- ४१ बकरियों से मिलने न दिया। और जब जब बलवन्त भेड़बकरियां गाभिन होती थीं तब तो याकूब उन छड़ियों को कठौतों में उन के साम्हने रख देता था जिस से वे छड़ियों को देखती हुई गाभिन हो जाएं। पर जब निर्बल भेड़ बकरियां गाभिन ४२ होती थीं तब वह उन्हें उन के आगे न रखता था इस से निर्बल निर्बल लाबान की रहीं और बलवन्त बलवन्त याकूब की हो गईं। सो वह ४३ पुरुष अत्यंत धनाढ्य हो गया और उस के बहुत सी भेड़ बकरियां लौण्डियां दास ऊंट और गदहे हुए॥

(याकूब के घर जाने का वर्णन.)

## ३१. फिर

फिर लाबान के पुत्रों की ये १ बातें याकूब के सुनने में आईं कि याकूब ने हमारे पिता का सब कुछ छीन लिया है और हमारे पिता का जो धन था उसी से उस ने अपना यह सारा विभव कर लिया है। और याकूब लाबान की चेष्टा से भी ताड़ गया २ कि वह आगे की नाईं अब मुझे नहीं देखता। तब यहोवा ने याकूब से कहा अपने पितरों के ३ देश और अपनी जन्मभूमि को लौट जा और मैं तेरे संग रहूंगा। तब याकूब ने राहेल और लेआ ४ को मैदान पर अपनी भेड़ बकरियों के पास बुलवाकर, कहा तुम्हारे पिता की चेष्टा से मुझे समझ ५ पड़ता है कि वह तो मुझे आगे की नाईं अब नहीं देखता पर मेरे पिता का परमेश्वर मेरे संग रहा है। और तुम भी जानती हो कि मैं ने तुम्हारे ६ पिता की सेवा शक्ति भर किई है। और तुम्हारे ७ पिता ने मुझ से छल करके मेरी मजूरी को दस बार बदल दिया परन्तु परमेश्वर ने उस को मेरी हानि करने नहीं दिया। जब उस ने कहा कि चित्तीवाले ८ बच्चे तेरी मजूरी ठहरेंगे तब सब भेड़ बकरियां चित्तीवाले ही जनने लगीं और जब उस ने कहा कि धारीवाले बच्चे तेरी मजूरी ठहरेंगे तब सब भेड़ बकरियां धारीवाले जनने लगीं। इस रीति ९ से परमेश्वर ने तुम्हारे पिता के पशु लेकर मुझ को दे दिये। भेड़ बकरियों के गाभिन होने के १० समय मैं ने स्वप्न में क्या देखा कि जो बकरे बकरियों पर चढ़ रहे हैं सो धारीवाले चित्तीवाले और धब्बेवाले हैं। और परमेश्वर के दूत ने स्वप्न ११ में मुझ से कहा हे याकूब मैं ने कहा क्या आज्ञा[1]। उस ने कहा आंखें उठाकर उन सब बकरों को १२ जो बकरियों पर चढ़ रहे हैं देख कि वे धारीवाले चित्तीवाले और धब्बेवाले हैं क्योंकि जो कुछ लाबान तुझ से करता है सो मैं ने देखा है। मैं १३ उस बेतेल का ईश्वर हूं जहां तू ने एक खंभे पर तेल डाल दिया और मेरी मन्नत मानी थी

(१) मूल में. मुझे देख ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



अब चल इस देश से निकलकर अपनी जन्मभूमि को लौट जा । १४ तब राहेल और लेआ ने उस से कहा क्या हमारे पिता के घर में अब हमारा कुछ भाग वा अंश रहा है । १५ क्या हम उस के लेखे में उपरी नहीं ठहरीं देख उस ने हम को तो बेच डाला और हमारा रुपैया खा बैठा है । १६ सो परमेश्वर ने हमारे पिता का जितना धन ले लिया है सो हमारा और हमारे लड़केबालों का है अब जो कुछ परमेश्वर ने तुझ से कहा है सो कर । १७ तब याकूब ने अपने लड़केबालों और स्त्रियों को ऊंटों पर चढ़ाया, १८ और जितने पशुओं को वह पद्दनराम में एकट्ठा करके धनाढ्य हो गया था सब को कनान में अपने पिता इसहाक के पास जाने की मनसा से साथ ले गया । १९ लाबान तो अपनी भेड़ बकरियों का रोआं कतराने के लिये चला गया था । और राहेल अपने पिता के गृहदेवताओं को चुरा ले गई । २० सो याकूब लाबान अरामी के पास से चोरी से चला गया अर्थात उस को न बताया कि मैं भागा जाता हूं । २१ वह अपना सब कुछ लेकर भागा और महानद के पार उतरके अपना मुंह गिलाद के पहाड़ी देश की ओर किया ॥

२२ तीसरे दिन लाबान को समाचार मिला कि २३ याकूब भाग गया है । सो उस ने अपने भाइयों को साथ लेकर उस का पीछा सात दिन तक किया और गिलाद के पहाड़ी देश में उस को जा लिया । २४ तब परमेश्वर ने रात के स्वप्न में अरामी लाबान के पास आकर कहा सावधान रह तू याकूब से न तो भला कहना और न बुरा । २५ और लाबान याकूब के पास पहुंच गया याकूब तो अपना तंबू गिलाद नाम पहाड़ी देश में खड़ा किये पड़ा था और लाबान ने भी अपने भाइयों के साथ अपना तम्बू उसी पहाड़ी देश में खड़ा किया । २६ तब लाबान याकूब से कहने लगा तू ने यह क्या किया कि मेरे पास से चोरी से चला आया और मेरी बेटियों को ऐसा ले आया जैसा कोई युद्ध में जीतकर बन्धुई करके ले जाए । २७ तू क्यों चुपके से भाग आया और मुझ से बिना कुछ कहे मेरे पास से चोरी से चला आया नहीं तो मैं तुझे आनन्द के साथ मृदंग और वीणा बजवाते और गीत गवाते बिदा करता । २८ तू ने तो मुझे अपने बेटे बेटियों को चूमने तक न दिया तू ने मूर्खता किई है । २९ तुम लोगों की हानि करने की शक्ति मेरे हाथ में तो है पर तुम्हारे पिता के परमेश्वर ने मुझ से बीती हुई रात में कहा सावधान रह याकूब से न तो भला कहना और न बुरा । ३० भला तू अपने पिता के घर का बड़ा अभिलाषी होकर चला आया तो चला आया पर मेरे देवताओं को तू क्यों चुरा ले आया है । ३१ याकूब ने लाबान को उत्तर दिया मैं यह सोचकर डर गया था कि क्या जानिये लाबान अपनी बेटियों को मुझ से छीन ले । ३२ जिस किसी के पास तू अपने देवताओं को पाए सो जीता न बचेगा मेरे पास तेरा जो कुछ निकले सो भाईबन्धुओं के साम्हने पहिचानकर ले ले । याकूब तो न जानता था कि राहेल गृहदेवताओं को चुरा ले आई है । ३३ यह सुनकर लाबान याकूब और लेआ और दोनों दासियों के तम्बुओं में गया और कुछ न मिला तब लेआ के तम्बू में से निकलकर राहेल के तम्बू में गया । ३४ राहेल तो गृहदेवताओं को ऊंट की काठी में रखके उन पर बैठी थी सो लाबान ने उस के सारे तम्बू में टटोलने पर भी उन्हें न पाया । ३५ राहेल ने अपने पिता से कहा हे मेरे प्रभु इस से अप्रसन्न न हो कि मैं तेरे साम्हने नहीं उठी क्योंकि मैं स्त्रीधर्म से हूं । सो उस के ढूंढ़ढांढ़ करने पर भी गृहदेवता उस को न मिले । ३६ तब याकूब क्रोधित होकर लाबान से झगड़ने लगा और कहा मेरा क्या अपराध है मेरा क्या पाप है कि तू ने इतना तेहा करके मेरा पीछा किया है । ३७ तू ने जो मेरी सारी सामग्री को टटोला सो तुझ को अपने घर की सारी सामग्री में से क्या मिला । कुछ मिला हो तो उस को यहां अपने और मेरे भाइयों के साम्हने रख दे और वे हम दोनों के बीच बिचार करें । ३८ इन बीस बरसों से मैं तेरे पास रहता हूं इन में न तो तेरी भेड़ बकरियों के गर्भ गिरे और न तेरे मेढ़ों का मांस मैं ने कभी खाया । ३९ जो बनैले जन्तुओं से फाड़ा जाता उस को मैं तेरे पास न लाता था उस की हानि मैं ही उठाता था चाहे दिन को चोरी जाता चाहे रात को तू मेरे ही हाथ से उस को भर लेता था । ४० मेरी तो यह दशा थी कि दिन को तो घाम और रात को पाला मुझे सुखाये डालता था और नींद मेरी आंखों से भाग जाती थी । ४१ बीस बरस तक मैं तेरे घर में रहा चौदह बरस तो मैं ने तेरी दोनों बेटियों के लिये और छः बरस तेरी भेड़ बकरियों के लिये सेवा किई और तू ने मेरी मजूरी को दस बार बदल डाला । ४२ मेरे पिता का परमेश्वर अर्थात इब्राहीम का

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



परमेश्वर जिस का भय इसहाक भी मानता है सो यदि मेरी ओर न होता तो निश्चय तू अब मुझे छूछे हाथ जाने देता। मेरे दुःख और मेरे हाथों के परिश्रम को देखकर परमेश्वर ने बीती ४३ हुई रात में तुझे दपटा। लाबान ने याकूब से कहा ये बेटियां तो मेरी ही हैं और ये पुत्र भी मेरे ही हैं और ये भेड़ बकरियां भी मेरी ही हैं और जो कुछ तुझे देख पड़ता है सो सब मेरा ही है और अब मैं अपनी इन बेटियों वा इन के ४४ सन्तान से क्या कर सकता हूं। अब आ मैं और तू दोनों आपस में वाचा बांधें और वह मेरे और ४५ तेरे बीच साक्षी ठहरी रहे। तब याकूब ने एक ४६ पत्थर लेकर उस का खंभा खड़ा किया। तब याकूब ने अपने भाईबन्धुओं से कहा पत्थर बटोरो यह सुनकर उन्हों ने पत्थर बटोरके एक ढेर लगाया और वहीं ढेर के पास उन्हों ने भोजन ४७ किया। उस ढेर का नाम लाबान ने तो यगर्सहदूता[1] पर याकूब ने गलेद[2] रक्खा। लाबान ने ४८ जो कहा कि यह ढेर आज से मेरे और तेरे बीच साक्षी रहेगा इसी कारण उस का नाम गलेद ४९ रक्खा गया, और मिज़्पा[3] भी क्योंकि उस ने कहा कि जब हम एक दूसरे की आंखों की ओट ५० रहें तब यहोवा हमारे बीच में ताकता रहे। यदि तू मेरी बेटियों को दुःख दे वा उन से अधिक और स्त्रियां ब्याह ले तो हमारे साथ कोई मनुष्य तो न रहेगा पर देख मेरे तेरे बीच में परमेश्वर ५१ साक्षी रहेगा। फिर लाबान ने याकूब से कहा इस ढेर को देख और इस खंभे को भी देख जिन को मैं ने अपने और तेरे बीच में खड़ा किया ५२ है। यह ढेर और यह खंभा दोनों इस बात के साक्षी रहें कि हानि करने की मनसा से न तो मैं इस ढेर को लांघकर तेरे पास जाऊं न तू इस ढेर और इस खंभे को लांघकर मेरे पास आएगा। ५३ इब्राहीम और नाहोर और उन के पिता तीनों का जो परमेश्वर है सो हम दोनों के बीच न्याय करे। तब याकूब ने उस की किरिया खाई जिस का भय उस का पिता इसहाक मानता था। ५४ और याकूब ने उस पहाड़ पर मेलबलि चढ़ाया और अपने भाईबन्धुओं को भोजन करने के लिये बुलाया सो उन्हों ने भोजन करके पहाड़ ५५ पर रात बिताई। बिहान को लाबान तड़के

(१) अर्थात. अरामी भाषा में साक्षी का ढेर।
(२) अर्थात. इब्रानी भाषा में साक्षी का ढेर।
(३) अर्थात. ताकने का स्थान।

उठ अपने बेटे बेटियों को चूमकर और आशीर्वाद देकर चल दिया और अपने स्थान को लौट गया।

## ३२.

१ और याकूब ने भी अपना मार्ग लिया और परमेश्वर के दूत उसे आ मिले। २ उन को देखते ही याकूब ने कहा यह तो परमेश्वर का दल है सो उस ने उस स्थान का नाम महनैम[1] रक्खा॥

(याकूब के एसाव से मिलने और उस के इस्राएल नाम रक्खे जाने का वर्णन.)

३ तब याकूब ने सेईर देश में अर्थात एदोम देश में अपने भाई एसाव के पास अपने आगे दूत भेज दिये। ४ और उस ने उन्हें यह आज्ञा दिई कि मेरे प्रभु एसाव से यों कहना कि तेरा दास याकूब तुझ से यों कहता है कि मैं लाबान के यहां परदेशी होकर अब लों रहा। ५ और मेरे गाय बैल गदहे भेड़ बकरियां और दास दासियां हो गई हैं सो मैं ने अपने प्रभु के पास इस लिये संदेशा भेजा है कि तेरी अनुग्रह की दृष्टि मुझ पर हो। ६ वे दूत याकूब के पास लौटके कहने लगे हम तेरे भाई एसाव के पास गये थे और वह भी तुझ से भेंट करने को चार सो पुरुष संग लिये हुए चला आता है। ७ तब याकूब निपट डर गया और संकट में पड़ा और यह सोचकर अपने संगवालों के और भेड़ बकरियों गाय बैलों और ऊंटों के भी अलग अलग दो दल कर लिये, ८ कि यदि एसाव आकर पहिले दल को मारने लगे तो दूसरा दल भागकर बचेगा। ९ फिर याकूब ने कहा हे यहोवा हे मेरे दादा इब्राहीम के परमेश्वर हे मेरे पिता इसहाक के परमेश्वर तू ने तो मुझ से कहा कि अपने देश और जन्मभूमि में लौट जा और मैं तेरी भलाई करूंगा। १० तू ने जो जो काम अपनी करुणा और सच्चाई से अपने दास के साथ किये हैं कि मैं जो अपनी छड़ी ही लेकर इस यर्दन नदी के पार उतर आया सो अब मेरे दो दल हो गये हैं तेरे ऐसे ऐसे कामों में से मैं एक के भी योग्य तो नहीं हूं। ११ मेरी बिनती सुनकर मुझे मेरे भाई एसाव के हाथ से बचा मैं तो उस से डरता हूं कहीं ऐसा न हो कि वह आकर मुझे और मा समेत लड़कों को भी मार डाले। १२ तू ने तो कहा है कि मैं निश्चय तेरी भलाई करूंगा और तेरे वंश को समुद्र की बालू के किनकों के समान बहुत करूंगा जो बहुतायत के मारे गिने नहीं जाते। १३ और [illegible] ने उस दिन

(१) अर्थात. दो दल।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



की रात वहीं बिताई और जो कुछ उस के पास था उस में से अपने भाई एसाव की भेंट के लिये
१४ छांट छांटकर निकाला, अर्थात दो सौ बकरियां और बीस बकरे दो सौ भेड़ें और बीस मेढ़े,
१५ बच्चों समेत दूध देती हुई तीस ऊंटनियां चालीस गायें दस बैल बीस गदहियां और गदहियों के
१६ दस बच्चे। इन को उस ने झुण्ड झुण्ड करके अपने दासों को सौंपकर उन से कहा मेरे आगे बढ़ जाओ और झुण्डों के बीच बीच में अन्तर
१७ रक्खो। फिर उस ने अगले झुण्ड के रखवाले को यह आज्ञा दिई कि जब मेरा भाई एसाव तुझे मिले और पूछने लगे कि तू किस का दास है और कहां जाता है और ये जो तेरे आगे हैं सो
१८ किस के हैं, तब कहना कि तेरे दास याकूब के हैं हे मेरे प्रभु एसाव ये भेंट के लिये तेरे पास भेजे
१९ गये हैं और वह आप भी हमारे पीछे है। और उस ने दूसरे और तीसरे रखवालों को भी बरन उन सभों को जो झुण्डों के पीछे पीछे थे ऐसी ही आज्ञा दिई कि जब एसाव तुम को मिले तब
२० इसी प्रकार उस से कहना। और यह भी कहना कि तेरा दास याकूब हमारे पीछे है। क्योंकि उस ने सोचा था कि यह भेंट जो मेरे आगे आगे जाती है इस के द्वारा मैं उस के क्रोध को शान्त करके तब उस का दर्शन करूंगा क्या जानिये
२१ वह मुझ से प्रसन्न हो। सो वह भेंट याकूब से पहिले पार उतर गई और वह आप उस रात को छावनी में रहा॥

२२ उसी रात को वह उठ अपनी दोनों स्त्रियों और दोनों लौण्डियों और ग्यारहों लड़कों को संग लेकर घाट से यब्बोक नदी के पार उतर
२३ गया। और उस ने उन्हें उस नदी के पार उतार
२४ दिया बरन अपना सब कुछ उतार दिया। और याकूब आप अकेला रह गया तब कोई पुरुष आकर पह फटने लों उस से मल्लयुद्ध करता
२५ रहा। जब उस ने देखा कि मैं याकूब पर प्रबल नहीं होता तब उस की जांघ की नस को छूआ सो याकूब की जांघ की नस उस से मल्लयुद्ध
२६ करते ही करते चढ़ गई। तब उस ने कहा मुझे जाने दे क्योंकि पह फटती है याकूब ने कहा जब लों तू मुझे आशीर्वाद न दे तब लों मैं तुझे जाने
२७ न दूंगा। और उस ने याकूब से पूछा तेरा नाम
२८ क्या है उस ने कहा याकूब। उस ने कहा तेरा नाम अब याकूब न रहेगा इस्राएल[1] रक्खा गया है क्योंकि तू परमेश्वर से और मनुष्यों से भी युद्ध करके प्रबल हुआ है। याकूब ने कहा मुझे
२९ अपना नाम बता उस ने कहा तू मेरा नाम क्यों पूछता है तब उस ने उस को वहीं आशीर्वाद दिया। तब याकूब ने यह कहकर उस स्थान का
३० नाम पनीएल[1] रक्खा कि परमेश्वर को आम्हने साम्हने देखने पर भी मेरा प्राण बच गया है।
३१ पनूएल के पास से चलते चलते याकूब को सूर्य उदय हो गया और वह जांघ से लंगड़ाता था।
३२ इस्राएली जो पशुओं की जांघ की जोड़वाले जंघा-नस को आज के दिन लों नहीं खाते इस का यही कारण है कि उस पुरुष ने याकूब की जांघ की जोड़ में जंघानस को छूआ था॥

## ३३.

और याकूब ने आंखें उठाकर
१ यह देखा कि एसाव चार सौ पुरुष संग लिये हुए चला आता है तब उस ने लड़केबालों को अलग अलग बांटकर लेआ और राहेल और दोनों लौण्डियों को सौंप दिया।
२ और उस ने सब के आगे लड़कों समेत लौण्डियों को उस के पीछे लड़कों समेत लेआ को और सब के पीछे राहेल और यूसुफ को रक्खा, और आप
३ उन सभों के आगे बढ़ा और सात बार भूमि पर गिरके दण्डवत किई और अपने भाई के पास पहुंचा।
४ तब एसाव उस से भेंट करने को दौड़ा और उस को हृदय में लगाकर गले से लिपटकर चूमा फिर वे दोनों रो उठे।
५ तब उस ने आंखें उठाकर स्त्रियों और लड़केबालों को देखा और पूछा ये जो तेरे साथ हैं सो कौन हैं उस ने कहा ये तेरे दास के लड़के हैं जिन्हें परमेश्वर ने अनुग्रह करके मुझ को दिया है।
६ तब लड़कों समेत लौण्डियों ने निकट आकर दण्डवत किई।
७ फिर लड़कों समेत लेआ निकट आई और उन्हों ने भी दण्डवत किई पीछे यूसुफ और राहेल ने भी निकट आकर दण्डवत किई।
८ तब उस ने पूछा तेरा यह बड़ा दल जो मुझ को मिला उस का क्या प्रयोजन है उस ने कहा यह कि मेरे प्रभु की अनुग्रह की दृष्टि मुझ पर हो।
९ एसाव ने कहा हे मेरे भाई मेरे पास तो बहुत है जो कुछ तेरा है सो तेरा ही रहे।
१० याकूब ने कहा नहीं नहीं यदि तेरा अनुग्रह मुझ पर हो तो मेरी भेंट ग्रहण कर क्योंकि मैं ने तेरा दर्शन पाकर मानो परमेश्वर का दर्शन पाया है और तू मुझ से प्रसन्न

(१) अर्थात, ईश्वर से युद्ध करनेहारा।
(१) अर्थात, ईश्वर का मुख।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



११ हुआ है। सो यह भेंट जो तुझे भेजी गई है ग्रहण कर क्योंकि परमेश्वर ने मुझ पर अनुग्रह किया है और मेरे पास बहुत है। जब उस ने उस को
१२ दबाया तब उस ने उस को ग्रहण किया। फिर एसाव ने कहा आ हम बढ़ चलें और मैं तेरे
१३ आगे आगे चलूंगा। याकूब ने कहा हे मेरे प्रभु तू जानता होगा कि मेरे साथ सुकुमार लड़के और दूध देनेहारी भेड़ बकरियां और गायें हैं यदि ऐसे पशु एक दिन भी अधिक हांके जाएं तो
१४ सब के सब मर जाएंगे। सो मेरा प्रभु अपने दास के आगे बढ़ जाए और मैं इन पशुओं की गति अनुसार जो मेरे आगे हैं और लड़केबालों की गति अनुसार भी धीरे धीरे चलकर सेईर
१५ में अपने प्रभु के पास पहुंचूंगा। एसाव ने कहा तो अपने संगवालों में से मैं कई एक तेरे साथ
१६ छोड़ जाऊं। उस ने कहा यह क्यों इतना ही बहुत है कि मेरे प्रभु की अनुग्रह की दृष्टि मुझ पर बनी रहे। तब एसाव ने उसी दिन सेईर
१७ जाने को अपना मार्ग लिया। और याकूब वहां से कूच करके सुक्कोत को गया और वहां अपने लिये एक घर और पशुओं के लिये झोंपड़े बनाये इसी कारण उस स्थान का नाम सुक्कोत[1] पड़ा॥

१८ और याकूब जो पद्दनराम से आया था सो कनान देश के शकेम नगर के पास कुशल क्षेम से पहुंचकर नगर के साम्हने डेरे खड़े किये।
१९ और भूमि के जिस खण्ड पर उस ने अपना तंबू खड़ा किया उस को उस ने शकेम के पिता हमोर के पुत्रों के हाथ से एक सा कसीतों[2] में
२० मोल लिया। और वहां उस ने एक वेदी बनाकर उस का नाम एलेलोहे इस्राएल[3] रक्खा॥

(दीना के भ्रष्ट किये जाने का वर्णन.)

**३४. और** लेआ की बेटी दीना जिसे वह याकूब की जन्माई जनी थी उस देश की लड़कियों से भेंट करने को
२ निकली। तब उस देश के प्रधान हित्ती हमोर के पुत्र शकेम ने उसे देखा और उसे ले जाकर उस के
३ साथ कुकर्म्म करके उस को भ्रष्ट कर डाला। तब उस का जी याकूब की बेटी दीना से अटक गया और उस ने उस कन्या से प्रेम की बातें करके
४ उस को धीरज बन्धाया। और शकेम ने अपने पिता हमोर से कहा मुझे इस लड़की को मेरी स्त्री होने के लिये दिला दे।
५ और याकूब ने सुना कि शकेम ने मेरी बेटी दीना को अशुद्ध कर डाला है और उस के पुत्र उस समय पशुओं के संग मैदान में थे सो वह उन के आने लों चुप रहा।
६ और शकेम का पिता हमोर निकलकर याकूब से बातचीत करने को उस के पास गया।
७ और याकूब के पुत्र सुनते ही मैदान से निपट उदास और अति क्रोधित होकर आये क्योंकि शकेम ने जो याकूब की बेटी के साथ कुकर्म्म किया सो इस्राएल के घराने से मूर्खता का ऐसा काम किया था जिस का करना अनुचित है।
८ हमोर ने उन सभों से कहा मेरे पुत्र शकेम का मन तुम्हारी बेटी पर बहुत लगा है सो उसे उस को स्त्री होने के लिये उस को दे दो।
९ और हमारे साथ ब्याह किया करो अपनी बेटियां हम को दिया करो और हमारी बेटियों को आप लिया करो।
१० और हमारे संग बसे रहो और यह देश तुम्हारे साम्हने पड़ा है इस में रहकर लेन देन करो और इस की भूमि निज कर लिया करो।
११ और शकेम ने भी दीना के पिता और भाइयों से कहा यदि मुझ पर तुम लोगों की अनुग्रह की दृष्टि हो तो जो कुछ तुम मुझ से कहो सो मैं दूंगा।
१२ तुम मुझ से कितना ही मूल्य वा बदला क्यों न मांगो तौभी मैं तुम्हारे कहे के अनुसार दूंगा इतना हो कि उस कन्या को स्त्री होने के लिये मुझे दो।
१३ तब यह सोचकर कि शकेम ने हमारी बहिन दीना को अशुद्ध किया है याकूब के पुत्रों ने शकेम और उस के पिता हमोर को छल के साथ यह उत्तर दिया कि,
१४ हम ऐसा काम नहीं कर सकते कि किसी खतनारहित पुरुष को अपनी बहिन दें क्योंकि इस से हमारी नामधराई होगी।
१५ इस बात पर तो हम तुम्हारी मान लेंगे कि हमारी नाईं तुम में से हर एक पुरुष का खतना किया जाए।
१६ तब हम अपनी बेटियां तुम्हें ब्याह देंगे और तुम्हारी बेटियां ब्याह लेंगे और तुम्हारे संग बसे भी रहेंगे और हम दोनों एक ही समुदाय के मनुष्य हो जाएंगे।
१७ पर यदि तुम हमारी मानकर अपना खतना न कराओ तो हम अपनी लड़की को लेके चले जाएंगे।
१८ उन की इस बात पर हमोर और उस का पुत्र शकेम प्रसन्न हुए।
१९ और वह जवान जो याकूब की बेटी को बहुत चाहता था इस से उस ने वैसा करने में विलम्ब न किया। वह तो अपने पिता के सारे घराने में से अधिक प्रतिष्ठित था।
२० सो

(१) अर्थात. झोंपड़े। (२) इन का मूल्य संदिग्ध है।
(३) अर्थात. ईश्वर इस्राएल का परमेश्वर

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



हमोर श्रोर उस का पुत्र शकेम अपने नगर के फाटक के निकट जाकर नगरवासियों के यों २१ समझाने लगे कि, वे मनुष्य ता हमारे संग मेल से रहना चाहते हैं सो उन्हें इस देश में रह के लेन देन करने दे। देखे। यह देश उन के लिये भी बहुत है फिर हम लोग उन की बेटियों के। ब्याह लें श्रोर अपनी बेटियों के। उन्हें २२ दिया करें। वे लोग केवल इस बात पर हमारे संग रहने श्रोर एक ही समुदाय के मनुष्य हो जाने के। प्रसन्न हैं कि उन की नाईं हमारे सब २३ पुरुषों का भी खतना किया जाए। क्या उन की भेड़ बकरियां गाय बैल बरन उन के सारे पशु श्रोर धन संपत्ति हमारी न हो जाएगी इतना ही हो कि हम लोग उन की मान लें तो वे हमारे संग २४ रहेंगे। सो जितने उस नगर के फाटक से निकलते थे उन सभों ने हमोर की श्रोर उस के पुत्र शकेम की मानी श्रोर जितने पुरुष उस नगर के फाटक से निकलते थे उन सभों का खतना किया गया। २५ तीसरे दिन जब वे लोग पीड़ित पड़े थे तब शिमोन श्रोर लेवी नाम याकूब के दे। पुत्रों ने जो दीना के भाई थे अपनी अपनी तलवार ले उस नगर में निधड़क घुसकर सब पुरुषों के। २६ घात किया। श्रोर हमोर श्रोर उस के पुत्र शकेम के। उन्हों ने तलवार से मार डाला श्रोर दीना २७ के। शकेम के घर में से निकाल ले गये। श्रोर याकूब के पुत्रों ने घात कर डालने पर भी चढ़कर नगर के। इस लिये लूट लिया कि उस में २८ उन की बहिन अशुद्ध किई गई थी। वे भेड़ बकरी गाय बैल श्रोर गदहे श्रोर नगर श्रोर २९ मैदान में, जितना धन था उस सब के। श्रोर उन के बाल बच्चों श्रोर स्त्रियों के। भी हर ले गये बरन घर घर में जो कुछ था उस के। भी उन्हों ३० ने लूट लिया। तब याकूब ने शिमोन श्रोर लेवी से कहा तुम ने जो इस देश के निवासी कनानियों श्रोर परिज्जियों के मन में मुझ से घिन कराई है[1] इस से तुम ने मुझे संकट में डाला है क्योंकि मेरे साथ तो थोड़े ही लोग हैं[2] सो अब वे एकट्ठे होकर मुझ पर चढ़ाई करेंगे श्रोर मुझे मार लेंगे सो मैं अपने घराने समेत सत्या-३१ नाश हो जाऊंगा। उन्हों ने कहा क्या वह हमारी बहिन के साथ वेश्या की नाईं बर्ताव करे॥

(१) मूल में. परिज्जियों में मुझे दुर्गन्धित किया। (२) मूल में. मैं थोड़े ही लोग हूं।

(बिन्यामीन की उत्पत्ति श्रोर राहेल की मृत्यु का वर्णन.)

**३५. तब** परमेश्वर ने याकूब से कहा १ यहां से कूच करके बेतेल के। जा श्रोर वहीं रह श्रोर वहां उस ईश्वर के लिये वेदी बना जिस ने तुझे उस समय दर्शन दिया जब तू अपने भाई एसाव के डर से भागा जाता था। तब याकूब ने अपने घराने से श्रोर २ उन सब से भी जो उस के संग थे कहा तुम्हारे बीच में जो पराये देवता हैं उन्हें निकाल फेंको श्रोर अपने अपने के। शुद्ध करो श्रोर अपने वस्त्र बदल डालो। श्रोर आश्रो हम यहां से कूच ३ करके बेतेल के। जाएं वहां मैं उस ईश्वर की एक वेदी बनाऊंगा जिस ने संकट के दिन मेरी सुन लिई श्रोर जिस मार्ग से मैं चलता था उस में मेरे संग रहा। सो जितने पराये देवता उन के ४ पास थे श्रोर जितने कुण्डल उन के कानों में थे उन सभों के। उन्हों ने याकूब के। दिया श्रोर उस ने उन के। उस बांज वृक्ष के नीचे जो शकेम के पास है गाड़ दिया। तब उन्हों ने कूच कर ५ दिया श्रोर उन के चारों श्रोर के नगरों के रहनेहारों के मन में परमेश्वर की श्रोर से ऐसा भय समा गया कि उन्हों ने याकूब के पुत्रों का पीछा न किया। सो याकूब उन सब समेत जो ६ उस के संग थे कनान देश के लूज नगर के। आया। वह नगर बेतेल भी कहावता है। वहां उस ने एक ७ वेदी बनाई श्रोर उस स्थान का नाम एलबेतेल[1] रक्खा क्योंकि जब वह अपने भाई के डर से भागा जाता था तब परमेश्वर उस पर वहीं प्रगट हुआ था। श्रोर रिबका की दूध पिलानेहारी धाई ८ दबोरा मर गई श्रोर बेतेल के नीचे बांज वृक्ष के तले उस के। मिट्टी दिई गई श्रोर उस बांज का नाम अल्लोनबक्कूत[2] रक्खा गया॥

फिर याकूब के पद्दनराम से आने के पीछे ९ परमेश्वर ने दूसरी बार उस के। दर्शन देकर आशीस दिई। श्रोर परमेश्वर ने उस से कहा १० अब लों तो तेरा नाम याकूब है पर आगे के। तेरा नाम याकूब न रहेगा तू इस्राएल कहाएगा सो उस ने उस का नाम इस्राएल रक्खा। फिर ११ परमेश्वर ने उस से कहा मैं सर्वशक्तिमान ईश्वर हूं तू फूले फले श्रोर बढ़े श्रोर तुझ से एक जाति बरन जातियों की एक मण्डली भी उत्पन्न होए श्रोर तेरे वंश में राजा उत्पन्न

(१) अर्थात. बेतेल का ईश्वर। (२) अर्थात. रुलाई का बांज।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१२ होएं। और जो देश मैं ने इब्राहीम और इसहाक को दिया है वही देश तुझे देता हूं और
१३ तेरे पीछे तेरे वंश को भी दूंगा। तब परमेश्वर उस स्थान में जहां उस ने याकूब से बातें किईं
१४ उस के पास से ऊपर चढ़ गया। और जिस स्थान में परमेश्वर ने याकूब से बातें किईं उसी में याकूब ने पत्थर का खंभा खड़ा किया
१५ और उस पर अर्घ देकर तेल डाल दिया। और जहां परमेश्वर ने याकूब से बातें किईं उस
१६ स्थान का नाम उस ने बेतेल रक्खा। उन्हों ने बेतेल से कूच किया और जब उन्हें एफ्राता को पहुंचने में थोडी ही दूर रह गया तब राहेल को
१७ जनने की बडी पीड़ें आने लगीं। जब उस को बड़ी बड़ी पीड़ें उठती थीं तब जनाई धाई ने उस से कहा मत डर अब की बेर भी तेरे बेटा
१८ ही होगा। तब वह मर गई और प्राण निकलते निकलते उस ने तो उस बेटे का नाम बेनोनी[1] रक्खा पर उस के पिता ने उस का नाम बिन्यामीन[2]
१९ रक्खा। यों राहेल मर गई और एफ्राता अर्थात बेतलेहेम के मार्ग में उस को मिट्टी दिई
२० गई। और याकूब ने उस की कबर पर एक खंभा खड़ा किया राहेल की कबर का वही खंभा आज
२१ लों बना है। फिर इस्राएल ने कूच किया और एदेर नाम गुम्मट के आगे बढ कर अपना तंबू
२२ खड़ा किया। जब इस्राएल उस देश में बसा था तब एक दिन रूबेन ने जाकर अपने पिता की रखेली बिल्हा के साथ कुकर्म्म किया और यह बात इस्राएल के सुनने में आई॥

२३ याकूब के बारह पुत्र हुए। उन में से लेआ के तो पुत्र ये हुए अर्थात याकूब का जेठा रूबेन फिर शिमोन लेवी यहूदा इस्साकार और
२४ जबूलून। और राहेल के पुत्र ये हुए अर्थात
२५ यूसुफ और बिन्यामीन। और राहेल की लौंडी बिल्हा के पुत्र ये हुए अर्थात दान और
२६ नप्ताली। और लेआ की लौंडी जिल्पा के पुत्र ये हुए अर्थात गाद और आशेर याकूब के येही पुत्र हुए जो उस से पद्दनराम में जन्मे॥

२७ और याकूब किर्यतर्बा अर्थात हेब्रोन के पासवाले मम्रे में अपने पिता इसहाक के पास आया और वहीं इब्राहीम और इसहाक परदेशी
२८ होकर रहे थे। इसहाक की अवस्था तो एक
२९ सौ अस्सी बरस की हुई। और इसहाक का प्राण छूट गया और वह मरके अपने लोगों में जा मिला वह बूढ़ा और बहुत दिनी था और उस के पुत्र एसाव और याकूब ने उस को मिट्टी दिई॥

(एसाव की वंशावली।)

# ३६. एसाव

१ जो एदोम भी कहावता है उस की यह वंशावली है।
२ एसाव ने तो कनानी लड़कियां ब्याह लिईं अर्थात हित्ती एलोन की बेटी आदा को और ओहोलीबामा को जो अना की बेटी और हिव्वी सिबोन की नतिनी थी।
३ फिर उस ने इश्माएल की बेटी बासमत को भी जो नबायोत की बहिन थी ब्याह लिया।
४ आदा तो एसाव के जन्माये एलीपज को और बासमत रूएल को जनी।
५ और ओहोलीबामा यूश यालाम और कोरह को जनी एसाव के येही पुत्र कनान देश में जन्मे।
६ और एसाव अपनी स्त्रियों और बेटे बेटियों और घर के सब प्राणियों और अपनी भेड़ बकरी गाय बैल आदि सब पशुओं निदान अपनी सारी सम्पत्ति को जो उस ने कनान देश में संचय किई थी लेकर अपने भाई याकूब के पास से दूसरे देश को चला गया।
७ क्योंकि उन की संपत्ति इतनी हो गई थी कि वे एकट्ठे न रह सके और पशुओं की बहुतायत के मारे उस देश में जहां वे परदेशी होकर रहते थे उन की समाई न रही।
८ एसाव जो एदोम भी कहावता है सो सेईर नाम पहाड़ी देश में रहने लगा।
९ सेईर नाम पहाड़ी देश में रहनेहारे एदोमियों के मूलपुरुष एसाव की वंशावली यह है।
१० एसाव के पुत्रों के नाम ये हैं अर्थात एसाव की स्त्री आदा का पुत्र एलीपज और उसी एसाव की स्त्री बासमत का पुत्र रूएल।
११ और एलीपज के ये पुत्र हुए अर्थात तेमान ओमार सपो गाताम और कनज।
१२ और एसाव के पुत्र एलीपज के तिम्ना नाम एक रखेली थी जो एलीपज के जन्माये अमालेक को जनी एसाव की स्त्री आदा के वंश में ये ही हुए।
१३ और रूएल के ये पुत्र हुए अर्थात नहत जेरह शम्मा और मिज्जा एसाव की स्त्री बासमत के वंश में ये ही हुए।
१४ और ओहोलीबामा जो एसाव की स्त्री और सिबोन की नतिनी और अना की बेटी थी उस के ये पुत्र हुए अर्थात वह एसाव के जन्माये यूश यालाम और कोरह को जनी।
१५ एसाववंशियों के अधिपति ये हुए अर्थात एसाव के जेठे एलीपज के वंश में से तो तेमान अधिपति ओमार अधि-

(१) अर्थात, मेरा शोकमूल पुत्र। (२) अर्थात, दहिने हाथ का पुत्र।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१६ पति सपो अधिपति कनज अधिपति, कोरह अधिपति गाताम अधिपति अमालेक अधिपति एलीपजवंशियों में से एदोम देश में ये ही अधि-
१७ पति हुए और ये ही आदा के वंश में हुए। और एसाव के पुत्र रूएल के वंश में ये हुए अर्थात नहत अधिपति जेरह अधिपति शम्मा अधिपति मिज्जा अधिपति रूएलवंशियों में से एदोम देश में ये ही अधिपति हुए और ये ही एसाव की
१८ स्त्री बासमत के वंश में हुए। और एसाव की स्त्री ओहोलीबामा के वंश में ये हुए अर्थात यूश अधिपति यालाम अधिपति कोरह अधिपति अना की बेटी ओहोलीबामा जो एसाव की स्त्री
१९ थी उस के वंश में ये ही हुए। एसाव जो एदोम भी कहावता है उस के वंश ये ही हैं और उन के अधिपति भी ये ही हुए॥

२० सेईर जो होरी नाम जाति का था उस के ये पुत्र उस देश में पहिले से रहते थे अर्थात लोतान
२१ शोबाल शिबोन अना, दीशोन एसेर और दीशान एदोम देश में सेईर के ये ही होरी जाति-
२२ वाले अधिपति हुए। और लोतान के पुत्र होरी और हेमान हुए और लोतान की बहिन तिम्ना
२३ थी। और शोबाल के ये पुत्र हुए अर्थात अल्वान
२४ मानहत एबाल शपो और ओनाम। और सिबोन के ये पुत्र हुए अर्थात अय्या और अना यह वही अना है जिस को जंगल में अपने पिता सिबोन के गदहों को चराते चराते तप्तकुंड
२५ मिले। और अना के दीशोन नाम पुत्र हुआ और उसी अना के ओहोलीबामा नाम बेटी हुई।
२६ और दीशोन के ये पुत्र हुए अर्थात हेमदान
२७ एश्बान यित्रान और करान। एसेर के ये पुत्र हुए अर्थात बिल्हान जावान और अकान।
२८ दीशान के ये पुत्र हुए अर्थात ऊस और अरान।
२९ होरियों के अधिपति ये हुए अर्थात लोतान अधिपति शोबाल अधिपति सिबोन अधिपति
३० अना अधिपति, दीशोन अधिपति एसेर अधिपति दीशान अधिपति सेईर देश में होरी जाति-वाले ये ही अधिपति हुए॥

३१ फिर जब इस्राएलियों पर किसी राजा ने राज्य न किया था तब भी एदोम के देश में ये
३२ राजा हुए अर्थात, बोर के पुत्र बेला ने एदोम में राज्य किया और उस की राजधानी का नाम
३३ दिन्हाबा है। बेला के मरने पर बोस्रानिवासी जेरह का पुत्र योबाब उस के स्थान पर राजा
३४ हुआ। और योबाब के मरने पर तेमानियों के देश का निवासी हूशाम उस के स्थान पर राजा
३५ हुआ। फिर हूशाम के मरने पर बदद का पुत्र हदद उस के स्थान पर राजा हुआ यह वही है जिस ने मिद्यानियों को मोआब के देश में मार लिया और उस की राजधानी का नाम अवीत
३६ है। और हदद के मरने पर मस्रेकावासी सम्ला
३७ उस के स्थान पर राजा हुआ। फिर सम्ला के मरने पर शाऊल जो महानद के तटवाले रहोबोत नगर का था सो उस के स्थान पर राजा हुआ।
३८ और शाऊल के मरने पर अकबोर का पुत्र बाल्हा-
३९ नान उस के स्थान पर राजा हुआ। और अकबोर के पुत्र बाल्हानान के मरने पर हदर उस के स्थान पर राजा हुआ और उस की राजधानी का नाम पाऊ है और उस की स्त्री का नाम महेतबेल है जो मेजाहाब की नतिनी और मत्रेद की बेटी
४० थी। फिर एसाववंशियों के अधिपतियों के कुलों और स्थानों के अनुसार उन के नाम ये हैं अर्थात तिम्ना अधिपति अल्वा अधिपति यतेत अधि-
४१ पति, ओहोलीबामा अधिपति एला अधिपति
४२ पीनोन अधिपति, कनज अधिपति तेमान अधि-
४३ पति, मिब्सार अधिपति मग्दीएल अधिपति ईराम अधिपति। एदोमवंशियों ने जो देश अपना कर लिया था उस के निवासस्थानों में उन के ये ही अधिपति हुए। और एदोमी जाति का मूलपुरुष एसाव है॥

(यूसुफ के बेचे जाने का वर्णन.)

## ३७.

१ याकूब तो कनान देश में रहता था जहां उस का पिता
२ परदेशी होकर रहा था। और याकूब के वंश का वृत्तान्त[1] यह है कि यूसुफ सत्तरह बरस का होकर अपने भाइयों के संग भेड़ बकरियों को चराता था और वह लड़का जो अपने पिता की स्त्री बिल्हा और जिल्पा के पुत्रों के संग रहा करता था सो उन की बुराइयों का समाचार उन
३ के पिता के पास पहुंचाया करता था। याकूब अपने सब पुत्रों से बढ़के यूसुफ से प्रीति रखता था क्योंकि वह उस के बुढ़ापे का पुत्र था और उस ने उस के लिये रंगबिरंगा अंगरखा बनवाया।
४ सो जब उस के भाइयों ने देखा कि हमारा पिता हम सब भाइयों से अधिक उसी से प्रीति रखता है तब उन्हों ने उस से बैर किया और उस के
५ साथ मेल की बातें न कर सकते थे। यूसुफ ने एक स्वप्न देखकर अपने भाइयों से उस का

(१) मूल में याकूब की वंशावली.

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

वर्णन किया तब उन्हों ने उस से और भी
६ बैर किया। उस ने उन से कहा जो स्वप्न मैं
७ ने देखा है सो सुनो। मानो हम लोग खेत में
पूले बान्ध रहे हैं और मेरा पूला उठकर खड़ा
हो गया तब तुम्हारे पूलों ने मेरे पूले को घेरके
८ उसे दण्डवत किया। तब उस के भाइयों ने उस
से कहा क्या सचमुच तू हमारे ऊपर राज्य करेगा
वा सचमुच तू हम पर प्रभुता करेगा सो उन्हों
ने उस के स्वप्नों और उस की बातों के कारण
९ उस से और भी अधिक बैर किया। फिर उस
ने एक और स्वप्न देखा और अपने भाइयों से उस
का भी यों वर्णन किया कि सुनो मैं ने एक और
स्वप्न देखा है कि सूर्य्य और चन्द्रमा और ग्यारह
१० तारे मुझे दण्डवत कर रहे हैं। यह स्वप्न उस ने
अपने पिता और भाइयों से वर्णन किया तब
उस के पिता ने उस को दपटके कहा यह कैसा
स्वप्न है जो तू ने देखा है क्या सचमुच मैं और
तेरी माता और तेरे भाई सब जाकर तेरे आगे
११ भूमि पर गिरके दण्डवत करेंगे। उस के भाई तो
उस से डाह रखते थे पर उस के पिता ने उस के
१२ उस वचन को स्मरण रक्खा। और उस के भाई
अपने पिता की भेड़ बकरियों को चराने के लिये
१३ शकेम को गये। तब इस्राएल ने यूसुफ से कहा
तेरे भाई तो शकेम में चरा रहे होंगे सो जा मैं
तुझे उन के पास भेजता हूं उस ने कहा जो
१४ आज्ञा[1]। उस ने उस से कहा जा अपने भाइयों
और भेड़ बकरियों का हाल देखकर मेरे पास
समाचार ले आ सो उस ने उस को हेब्रोन की
तराई में बिदा कर दिया और वह जाकर शकेम
१५ के पास पहुंचा था, कि किसी जन ने उस को
मैदान में भ्रमते हुए पाकर उस से पूछा तू क्या
१६ ढूंढ़ता है। उस ने कहा मैं तो अपने भाइयों को
१७ ढूंढ़ता हूं मुझे बता कि वे कहां चरा रहे हैं। उस
जन ने कहा वे तो यहां से चले गये हैं और मैं
ने उन को यह कहते सुना कि आओ हम दोतान
को चलें सो यूसुफ अपने भाइयों के पास चला
१८ और उन्हें दोतान में पाया। जब उन्हों ने उस
को आते दूर से देखा तब उस के निकट आने से
पहिले उसे मार डालने को युक्ति विचारने लगे।
१९ और वे आपस में कहने लगे देखो वह स्वप्न
२० देखनेहारा आ रहा है। सो आओ हम उस को
घात करके किसी गड़हे में डाल दें तब कहेंगे
कि कोई दुष्ट जन्तु उस को खा गया फिर देखेंगे
कि उस के स्वप्नों का क्या फल होगा। यह सुनके २१
रूबेन ने उस को उन के हाथ से बचाने की
मनसा से कहा हम उस को प्राण से तो न मारें।
फिर रूबेन ने उन से कहा लोहू मत बहाओ उस २२
को जंगल के इस गड़हे में डाल दो और उस पर
हाथ मत उठाओ। वह उस को उन के हाथ से
छुड़ाकर पिता के पास फिर पहुंचाना चाहता
था। सो जब यूसुफ अपने भाइयों के पास पहुंच २३
गया तब उन्हों ने उस का अंगरखा जो वह रंग-
बिरंगा पहिने था उतार लिया, और यूसुफ को २४
उठाकर गड़हे में डाल दिया गड़हा तो सूखा था
उस में कुछ जल न था। तब वे रोटी खाने को २५
बैठ गये और आंखें उठाकर देखा कि इश्माएलियों
का एक दल ऊंटों पर सुगन्ध द्रव्य बलसान और
गन्धरस लादे हुए गिलाद से मिस्र को चला
जा रहा है। तब यहूदा ने अपने भाइयों से कहा २६
अपने भाई को घात करने और उस का खून
छिपाने से क्या लाभ होगा। आओ हम उसे २७
इश्माएलियों के हाथ बेच डालें और अपना हाथ
उस पर न उठाएं क्योंकि वह हमारा भाई और
हाड़ मांस ही है सो उस के भाइयों ने उस की
मानी। तब मिद्यानी ब्योपारी उधर से होकर २८
पहुंचे सो यूसुफ के भाइयों ने उस को उस गड़हे में
से खींचके निकाला और इश्माएलियों के हाथ
रूपे के बीस टुकड़ों में बेच दिया और वे यूसुफ
को मिस्र में ले गये। और रूबेन ने गड़हे पर २९
लौटकर क्या देखा कि यूसुफ गड़हे में नहीं है
सो उस ने अपने वस्त्र फाड़े। और भाइयों के ३०
पास लौटकर कहा लड़का तो नहीं है अब मैं
किधर जाऊं। सो उन्हों ने यूसुफ का अंगरखा ३१
ले एक बकरे को मारके उस के लोहू में उसे बोड़
दिया। और उन्हों ने उस रंगबिरंगे अंगरखे को ३२
अपने पिता के पास भेजकर कहला दिया कि
यह हम को मिला है सो देखकर पहिचान ले
कि तेरे पुत्र का अंगरखा है कि नहीं। उस ने ३३
उस को पहिचान लिया और कहा हां मेरे पुत्र
ही का अंगरखा तो है किसी दुष्ट जन्तु ने उस
को खा लिया होगा निःसन्देह यूसुफ फाड़ डाला
गया है। सो याकूब ने अपने वस्त्र फाड़के कटि ३४
में टाट पहिना और अपने पुत्र के लिये बहुत
दिन लों बिलाप करता रहा। तब उस के ३५
सब बेटे बेटियों ने उस को शान्ति देने का यत्न
किया पर उस को शान्ति नहीं आई और वह
कहता रहा नहीं नहीं मैं [illegible] बिलाप करता हुआ

(१) मूल में, मुझे देख।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



अपने पुत्र के पास अधोलोक में उतर जाऊंगा सो उस का पिता उस के लिये रोता रहा। ३६ और मिद्यानियों[1] ने यूसुफ को मिस्र में ले जाकर पोतीपर नाम फिरौन के एक हाकिम और जल्लादों के प्रधान के हाथ बेच डाला॥

(यहूदा के पुत्रों की उत्पत्ति का वर्णन.)

३८. उन्हीं दिनों में यहूदा अपने भाइयों के पास से चला गया और हीरा नाम एक अदुल्लामवासी पुरुष २ के पास डेरा किया। वहां यहूदा ने शू नाम एक कनानी पुरुष की बेटी को देखा और उस को ३ व्याहकर उस के पास गया। वह गर्भवती होकर एक पुत्र जनी और यहूदा ने उस का नाम एर ४ रक्खा। और वह फिर गर्भवती होकर एक पुत्र और जनी और उस का नाम ओनान रक्खा। ५ फिर वह एक पुत्र और जनी और उस का नाम शेला रक्खा और जिस समय वह इस को जनी ६ उस समय यहूदा कजीब में रहता था। और यहूदा ने तामार नाम एक स्त्री से अपने जेठे एर ७ का विवाह कर दिया। पर यहूदा का वह जेठा एर जो यहोवा के लेखे में दुष्ट था इस लिये ८ यहोवा ने उस को मार डाला। तब यहूदा ने ओनान से कहा अपनी भौजाई के पास जा और उस के साथ देवर का धर्म्म करके अपने भाई के ९ लिये सन्तान जन्मा। ओनान तो जानता था कि सन्तान मेरा न ठहरेगा सो जब वह अपनी भौजाई के पास गया तब उस ने भूमि पर स्खलित करके नाश किया न हो कि उस को अपने भाई १० के लिये सन्तान उत्पन्न करे। यह जो काम उस ने किया सो यहोवा को बुरा लगा सो उस ने ११ उस को भी मार डाला। तब यहूदा ने इस डर के मारे कि कहीं ऐसा न हो कि अपने भाइयों की नाईं शेला भी मरे अपनी बहू तामार से कहा जब लों मेरा पुत्र शेला समर्थ न हो तब लों अपने पिता के घर में बिधवा ही बैठी रह सो तामार जाकर अपने पिता के घर में बैठी १२ रही। बहुत दिन के बीतने पर यहूदा की स्त्री जो शू की बेटी थी सो मर गई फिर यहूदा शोक से छूटकर अपने मित्र हीरा अदुल्लामवासी समेत तिम्ना को अपनी भेड़बकरियों का रोआं कतराने १३ के लिये गया। और तामार को यह समाचार मिला कि तेरा ससुर तिम्ना को अपनी भेड़ बकरियों का रोआं कतराने के लिये जा रहा है। १४ तब उस ने यह सोचकर कि शेला समर्थ तो हुआ पर मैं उस की स्त्री नहीं होने पाई अपना बिधवापन का पहिरावा उतारा और बुर्का डालकर अपने को ढांप लिया और एनैम नगर के फाटक के पास जो तिम्ना के मार्ग में है जा बैठी। १५ उस को देखकर यहूदा ने वेश्या समझा क्योंकि वह अपना मुंह ढांपे हुए थी। १६ सो उस ने उसे अपनी बहू न जानकर मार्ग में उस की ओर फिरके कहा मुझे अपने पास आने दे उस ने कहा मैं तुझ को अपने पास आने दूं तो तू मुझे क्या देगा। १७ उस ने कहा मैं अपनी बकरियों में से बकरी का एक बच्चा तेरे पास भेज दूंगा तब उस ने कहा भला उस के भेजने लों क्या तू हमारे पास कुछ बन्धक रख जाएगा। १८ उस ने पूछा मैं कौन सा बन्धक तेरे पास रख जाऊं। उस ने कहा अपनी वह छाप और डोरी और अपने हाथ की छड़ी। तब उस ने उस को वे वस्तुएं दिईं और उस के पास गया सो वह उस से गर्भवती हुई। १९ तब वह उठकर चली गई और अपना बुर्का उतारके अपना बिधवापन का पहिरावा फिर पहिने रही। २० तब यहूदा ने बकरी का एक बच्चा अपने मित्र उस अदुल्लामवासी के हाथ भेज दिया कि वह बन्धक को उस स्त्री के हाथ से छुड़ा ले आए और उस को न पाकर, २१ उस ने वहां के लोगों से पूछा कि वह देवदासी कहां है जो एनैम में मार्ग की एक ओर बैठी थी उन्हों ने कहा यहां तो कोई देवदासी न थी। २२ सो उस ने यहूदा के पास लौटके कहा मुझे वह नहीं मिली वरन उस स्थान के लोगों ने कहा कि यहां तो कोई देवदासी न रही। २३ तब यहूदा ने कहा अच्छा वह बन्धक उसी के पास रहने दे नहीं तो हम लोग तुच्छ गिने जाएंगे देख मैं ने बकरी का यह बच्चा भेज दिया पर वह तुझे नहीं मिली। २४ तीन महीने के पीछे यहूदा को यह समाचार मिला कि तेरी बहू ने व्यभिचार किया वरन वह व्यभिचार से गर्भवती भी हुई तब यहूदा ने कहा उस को बाहर ले आओ कि वह जलाई जाए। २५ जब उसे निकाल रहे थे तब उस ने अपने ससुर के पास कहला भेजा कि जिस पुरुष की ये वस्तुएं हैं उसी से मैं गर्भवती हूं फिर उस ने यह भी कहलाया कि पहिचान तो सही कि यह छाप और डोरी और छड़ी किस की हैं। २६ यहूदा ने उन्हें पहिचानकर कहा वह तो मुझ से कम दोषी है क्योंकि मैं ने उसे अपने पुत्र शेला

(१) मूल में. मदानियों।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



को न व्याह दिया। और उस ने उस से फिर
२७ कभी प्रसंग न किया। जब उस के जनने का
समय आया तब क्या जान पड़ा कि उस के गर्भ में
२८ जुड़ौरे हैं। और जब वह जनने लगी तब एक
बालक ने अपना हाथ बढ़ाया और जनाई धाई
ने लाल सूत लेकर उस के हाथ में यह कहती
२९ हुई बांध दिया कि पहिले यही निकला। जब
उस ने हाथ समेट लिया तब उस का भाई
निकल पड़ा और उस ने कहा तू ने क्यों दरार
कर लिया है इस कारण उस का नाम पेरेस[1]
३० रक्खा गया। पीछे उस का भाई भी निकला
जिस के हाथ में वह लाल सूत बन्धा था और
उस का नाम जेरह रक्खा गया॥

(यूसुफ के बन्दीगृह में पड़ने और उस से छूटने का वर्णन।)

३९. जब यूसुफ मिस्र में पहुंचाया गया तब पोतीपर नाम एक मिस्री
जो फिरौन का हाकिम और जल्लादों का प्रधान
था उस ने उस को उस के ले आनेहारे इश्मा-
२ एलियों के हाथ से मोल लिया। जब यूसुफ अपने
उस मिस्री स्वामी के घर में रहा तब यहोवा
उस के संग रहा सो वह भाग्यमान पुरुष हो
३ गया। और यूसुफ के स्वामी ने देखा कि यहोवा
उस के संग रहता है और जो काम वह करता है
उस को यहोवा उस के हाथ से सुफल कर देता
४ है। तब उस की अनुग्रह की दृष्टि उस पर हुई
और वह उस का टहलुआ ठहराया गया फिर
उस ने उस को अपने घर का अधिकारी करके
अपना सब कुछ उस के हाथ में सौंप दिया।
५ और जब से उस ने उस को अपने घर और अपने
सब कुछ का अधिकारी किया तब से यहोवा
यूसुफ के कारण उस मिस्री के घर पर आशीस
देने लगा और क्या घर में क्या मैदान में उस का
जो कुछ था सब पर यहोवा की आशीस होती
६ थी। सो उस ने अपना सब कुछ यूसुफ के हाथ
में यहां तक छोड़ दिया कि अपने खाने की
रोटी को छोड़ वह अपनी संपत्ति का हाल कुछ
न जानता था और यूसुफ सुन्दर और रूपवान
७ था। इन बातों के पीछे उस के स्वामी की स्त्री
ने यूसुफ की ओर आंख लगाई और कहा मेरे
८ साथ सो। उस ने नकारके अपने स्वामी की
स्त्री से कहा सुन जो कुछ इस घर में मेरे हाथ
में है सो मेरा स्वामी कुछ नहीं जानता और
उस ने अपना सब कुछ मेरे हाथ में सौंप दिया
९ है। इस घर में मुझ से बड़ा कोई नहीं और उस
ने तुझे छोड़ जो उस की स्त्री है मुझ से कुछ
नहीं रख छोड़ा सो मैं ऐसी बड़ी दुष्टता करके
परमेश्वर का अपराधी क्यों बनूं। तौभी वह दिन
१० दिन यूसुफ से बातें करती रही पर उस ने उस
की न सुनी कि वह उस के पास लेटे वा उस
११ के संग रहे। एक दिन क्या हुआ कि वह अपना
काम काज करने को घर में गया और घर के
सेवकों में से कोई घर में न था। तब उस स्त्री ने
१२ उस का वस्त्र पकड़कर कहा मेरे साथ सो पर
वह अपना वस्त्र उस के हाथ में छोड़कर भागा
और बाहर निकल गया। यह देखकर कि वह
१३ अपना वस्त्र मेरे हाथ में छोड़कर बाहर भाग
गया, उस स्त्री ने अपने घर के सेवकों को बुला-
१४ कर कहा देखो वह एक इब्री मनुष्य को हम से
ठठोली करने के लिये हमारे पास ले आया है
वह तो मेरे साथ सोने के मतलब से मेरे पास
आया और मैं ऊंचे स्वर से चिल्ला उठी। और
१५ मेरी बड़ी चिल्लाहट सुनकर वह अपना वस्त्र मेरे
पास छोड़कर भागा और बाहर निकल गया।
१६ और वह उस का वस्त्र उस के स्वामी के घर
आने लों अपने पास रक्खे रही। तब उस ने
१७ उस से इस प्रकार की बातें कहीं कि वह इब्री
दास जिस को तू हमारे पास ले आया है सो
मुझ से ठठोली करने को मेरे पास आया था।
१८ और जब मैं ऊंचे स्वर से चिल्ला उठी तब वह
अपना वस्त्र मेरे पास छोड़कर बाहर भाग गया।
१९ अपनी स्त्री की ये बातें सुनकर कि तेरे दास ने
मुझ से ऐसा ऐसा काम किया यूसुफ के स्वामी
का कोप भड़का। और यूसुफ के स्वामी ने उस
२० को पकड़ाकर एक गुम्मट में जहां राजा के
बन्धुए बन्धे रहते थे डलवा दिया सो वह उस
गुम्मट में रहने लगा। पर यहोवा यूसुफ के संग
२१ रहा और उस पर करुणा किई और गुम्मट के
दारोगा से उस पर अनुग्रह की दृष्टि कराई।
२२ वरन गुम्मट के दारोगा ने उन सब बन्धुओं को
जो गुम्मट में थे यूसुफ के हाथ में सौंप दिया
और जो जो काम वे वहां करते थे उन का
करानेहारा वही होता था। गुम्मट के दारोगा
२३ के वश में जो कुछ था उस में से उस को कोई
वस्तु देखनी न पड़ती थी क्योंकि यहोवा यूसुफ
के साथ था और जो कुछ वह करता था यहोवा
उस को सुफल कर देता था॥

(१) अर्थात. टूट पड़ना।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



४०. इन बातों के पीछे मिस्र के राजा के पिलानेहारे और पकानेहारे ने अपने स्वामी का कुछ अपराध किया। २ तब फिरौन ने अपने उन दो हाकिमों पर अर्थात पिलानेहारों के प्रधान और पकानेहारों ३ के प्रधान पर क्रोधित हो, उन्हें कैद कराके जल्लादों के प्रधान के घर में के उसी गुम्मट में ४ जहां यूसुफ बन्धुआ था डलवा दिया। तब जल्लादों के प्रधान ने उन को यूसुफ के हाथ सौंपा और वह उन की टहल करने लगा सो वे ५ कुछ दिन लों बन्दीगृह में रहे। और मिस्र के राजा का पिलानेहारा और पकानेहारा जो गुम्मट में बन्धुए थे उन दोनों ने एक ही रात में अपने अपने होनहार के अनुसार[1] स्वप्न ६ देखे। बिहान को जब यूसुफ उन के पास गया तब उन पर जो दृष्टि किई तो क्या देखा कि वे ७ उदास हैं। सो उस ने फिरौन के उन हाकिमों से जो उस के साथ उस के स्वामी के घरवाले बन्दीगृह ८ में थे पूछा कि आज तुम्हारे मुंह क्यों सूखे हैं। उन्हों ने उस से कहा हम दोनों ने स्वप्न देखा है और उन के फल का कोई कहनेहारा नहीं। यूसुफ ने उन से कहा क्या स्वप्नों का फल कहना परमेश्वर का काम नहीं है मुझ से अपना अपना ९ स्वप्न बताओ। तब पिलानेहारों का प्रधान अपना स्वप्न यूसुफ को यों बताने लगा कि मुझे स्वप्न में क्या देख पड़ा कि मेरे साम्हने एक १० दाखलता है। और उस दाखलता में तीन डालियां हैं और उस में मानो कलियां लगीं और वह फूली और उस के गुच्छों में दाख ११ लगकर पक गईं। और फिरौन का कटोरा मेरे हाथ में था सो मैं ने उन दाखों को लेकर फिरौन के कटोरे में निचोड़ा और कटोरे को १२ फिरौन के हाथ में दिया। यूसुफ ने उस से कहा इस का फल यह है कि तीन डालियों का अर्थ १३ तीन दिन है। सो तीन दिन के भीतर फिरौन तुझे बढ़ाकर[2] तेरे पद पर फेर ठहराएगा और तू आगे की नाईं फिरौन का पिलानेहारा होकर उस का कटोरा उस के हाथ में फिर दिया करेगा। १४ सो जब तेरा भला होगा तब मुझे अपने मन में रक्खे रहना और मुझ पर कृपा करके फिरौन से मेरी चर्चा चलाना और इस घर से मुझे छुड़वा देना। १५ क्योंकि सचमुच मैं इब्रियों के देश से चुराया गया और यहां भी मैं ने कोई ऐसा काम नहीं किया जिस के कारण मैं इस गड़हे में डाला जाऊं। १६ यह देखकर कि उस स्वप्न का फल अच्छा निकला पकानेहारों के प्रधान ने यूसुफ से कहा मैं ने भी स्वप्न देखा है वह यह है कि मानो मेरे सिर पर सफेद रोटी की तीन टोकरियां हैं। १७ और ऊपर की टोकरी में फिरौन के लिये सब प्रकार की पकी पकाई वस्तुएं हैं और पक्षी मेरे सिर पर की टोकरी में से उन वस्तुओं को खा रहे हैं। १८ यूसुफ ने कहा इस का फल यह है कि तीन टोकरियों का अर्थ तीन दिन है। १९ सो तीन दिन के भीतर फिरौन तेरा सिर कटवाकर[1] तुझे एक वृक्ष पर टंगवा देगा और पक्षी तेरे मांस को खाएंगे। २० तीसरे दिन जो फिरौन का जन्म दिन था उस ने अपने सब कर्म्मचारियों की जेवनार किई और उन में से पिलानेहारों के प्रधान और पकानेहारों के प्रधान दोनों को बन्दीगृह से निकलवाया[2]। २१ और पिलानेहारों के प्रधान को तो पिलानेहारे का पद फेर दिया सो वह कटोरे को फिरौन के हाथ में देने लगा। २२ पर पकानेहारों के प्रधान को उस ने टंगवा दिया जैसा कि यूसुफ ने उन के स्वप्नों का फल उन से कहा था। २३ पर पिलानेहारों के प्रधान ने यूसुफ को स्मरण न रक्खा भूल ही गया॥

४१. पूरे दो बरस के बीते पर फिरौन १ ने यह स्वप्न देखा कि मैं मानो नील नदी[3] के तीर पर खड़ा हूं। २ और उस नदी में से सात सुन्दर और मोटी मोटी गायें निकलकर कछार की घास चरने लगीं। ३ और क्या देखा कि उन के पीछे और सात गायें जो कुरूप और डांगर हैं नदी से निकली आती हैं और दूसरी गायों के निकट नदी के तीर पर खड़ी हुईं। ४ तब मानो इन कुरूप और डांगर गायों ने उन सात सुन्दर और मोटी मोटी गायों को खा डाला। तब फिरौन जाग उठा। ५ फिर वह सो गया और दूसरा स्वप्न देखा कि एक डंठी में से सात मोटी और अच्छी अच्छी बालें निकली आती हैं। ६ और क्या देखा कि उन के पीछे सात बालें पतली और पुरवाई से मुर्झाई हुई निकली

(१) मूल में. अपने अपने स्वप्न के फल कहने के अनुसार। (२) मूल में. तेरा सिर उठाके।

(१) मूल में. तेरा सिर तुझ पर से उठाके। (२) मूल में. [illegible] के सिर उठाये। (३) मूल में. जोर।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



७ आती हैं। और मानो इन पतली बालों ने उन सातों मोटी और अन्न से भरी हुई बालों को निगल लिया। तब फिरौन जागा और यह ८ स्वप्न ही था। भोर को फिरौन का मन व्याकुल हुआ और उस ने मिस्र के सब ज्योतिषियों और पण्डितों को बुलवा भेजा और उन को अपने स्वप्न बताये पर उन में से कोई उन का ९ फल फिरौन से न कह सका। तब पिलानेहारों का प्रधान फिरौन से बोल उठा कि मुझे आज १० के दिन अपने अपराध चेत आते हैं। जब फिरौन अपने दासों से क्रोधित हुआ था और मुझे और पकानेहारों के प्रधान को कैद कराके जल्लादों के प्रधान के घरवाले बन्दीगृह में डाल ११ दिया था, तब हम दोनों ने एक ही रात में अपने अपने होनहार के अनुसार[1] स्वप्न देखा। १२ और वहां हमारे साथ एक इब्री जवान था जो जल्लादों के प्रधान का दास था सो हम ने उस को बताया और उस ने हमारे स्वप्नों का फल हम से कहा हम में से एक एक के स्वप्न का फल १३ उस ने बता दिया। और जैसा जैसा फल उस ने हम से कहा वैसा वैसा निकला भी अर्थात मुझ को तो मेरा पद फिर मिला पर वह टांगा १४ गया। तब फिरौन ने यूसुफ को बुलवा भेजा और वह झटपट गड़हे में से निकाला गया और बाल मुंडवा वस्त्र बदलके फिरौन के पास आया। १५ फिरौन ने यूसुफ से कहा मैं ने एक स्वप्न देखा और उस के फल का कहनेहारा कोई नहीं और मैं ने तेरे विषय में सुना है कि तू स्वप्न सुनते १६ ही उस का फल कह सकता है। यूसुफ ने फिरौन से कहा मैं तो कुछ नहीं कर सकता[2] परमेश्वर ही फिरौन के लिये मंगल का बखान कराए। १७ सो फिरौन यूसुफ से कहने लगा मैं ने अपने स्वप्न में क्या देखा कि मानो मैं नील नदी के १८ तीर पर खड़ा हूं। फिर क्या देखा कि नदी में से सात मोटी और सुन्दर सुन्दर गायें निकल १९ कर कछार की घास चरने लगीं। फिर क्या देखा कि उन के पीछे सात और गायें निकली आती हैं जो दुबली और बहुत कुरूप और डांगर हैं मैं ने तो सारे मिस्र देश में ऐसी २० कुडौल गायें कभी नहीं देखीं। और मानो इन डांगर और कुडौल गायों ने उन पहिली सातों २१ मोटी मोटी गायों को खा डाला। और जब वे उन को खा गई थीं तब यह समझ न पड़ा कि वे उन को खा गई हैं क्योंकि उन का रूप पहिले के बराबर बुरा ही रहा तब मैं जाग उठा। फिर २२ मैं ने दूसरा स्वप्न देखा कि मानो एक ही डंठी में सात अच्छी अच्छी और अन्न से भरी हुई बालें निकली आती हैं। फिर क्या देखता हूं कि उन २३ के पीछे और सात बालें छूछी छूछी और पतली और पुरवाई से मुर्झाई हुई निकलती हैं। और २४ मानो इन पतली बालों ने उन सात अच्छी अच्छी बालों को निगल लिया। इसे मैं ने ज्योतिषियों को बताया पर इस का समझानेहारा कोई नहीं मिला। तब यूसुफ ने फिरौन से कहा २५ फिरौन का स्वप्न एक ही है परमेश्वर जो काम किया चाहता है उस को उस ने फिरौन को जताया है। वे सात अच्छी अच्छी गायें सात २६ बरस हैं और वे सात अच्छी अच्छी बालें सात बरस हैं स्वप्न एक ही है। फिर उन के पीछे जो २७ डांगर और कुडौल गायें निकलीं और जो सात छूछी और पुरवाई से मुर्झाई हुई बालें हुईं वे अकाल के सात बरस होंगे। यह वही बात है २८ जो मैं फिरौन से कह चुका हूं कि परमेश्वर जो काम किया चाहता है सो उस ने फिरौन को दिखाया है। सुन सारे मिस्र देश में बड़े सुकाल २९ के सात बरस आनेहारे हैं। और उन के पीछे ३० अकाल के सात बरस आएंगे और मिस्र देश में वह सारा सुकाल बिसर जायगा और अकाल से देश नाश होगा। और उस अकाल के कारण ३१ जो पीछे आएगा यह सुकाल देश में स्मरण न रहेगा क्योंकि अकाल अत्यन्त भारी होगा। और फिरौन ने जो यह स्वप्न दो बार देखा इस ३२ का भेद यह है कि यह बात परमेश्वर की ओर से स्थिर किई हुई है और परमेश्वर इसे शीघ्र ही पूरा करेगा। सो अब फिरौन किसी समझ- ३३ दार और बुद्धिमान पुरुष की खोज करके उसे मिस्र देश पर प्रधान ठहराए। फिरौन यह ३४ करके देश पर अधिकारियों को ठहराए और जब लों सुकाल के सात बरस रहें तब लों मिस्र देश की उपज का पंचमांश लिया करे। वे इन ३५ अच्छे बरसों में सब प्रकार की भोजनवस्तु बटोर बटोरकर नगर नगर में अन्न की राशियां भोजन के लिये फिरौन के बश में करके उन की रक्षा करें। और वह भोजन वस्तु अकाल के उन सात ३६ बरसोंके लिये जो मिस्र देश में आएंगे देशके भोजन के लिये रक्खी रहे जिस से देश उस अकाल से

(१) मूल में. अपने, अपने स्वप्न के फल कहने के अनुसार।
(२ मूल में. मेरे बिना।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३७ सत्यानाश न हो। यह बात फिरौन और उस ३८ के सारे कर्म्मचारियों को अच्छी लगी। सो फिरौन ने अपने कर्म्मचारियों से कहा इस पुरुष के समान क्या और कोई ऐसा मिलेगा कि पर- ३९ मेश्वर का आत्मा उस में रहता हो। फिर फिरौन ने यूसुफ से कहा परमेश्वर ने जो तुझे इतना ज्ञान दिया है और तेरे तुल्य कोई समझ- ४० दार और बुद्धिमान नहीं, इस कारण तू मेरे घर का अधिकारी हो और तेरी आज्ञा के अनु- सार मेरी सारी प्रजा चलेगी केवल राजगद्दी के ४१ विषय मैं तुझ से बड़ा ठहरूंगा। फिर फिरौन ने यूसुफ से कहा सुन मैं तुझ को मिस्र के सारे ४२ देश के ऊपर ठहरा देता हूं। तब फिरौन ने अपने हाथ से अंगूठी निकालके यूसुफ के हाथ में पहिना दिई और उस को सूक्ष्म सन के वस्त्र पहिनवा दिये और उस के गले में सोने की गोप ४३ डाल दिई, और उस को अपने दूसरे रथ पर चढ़- वाया और लोग उस के आगे आगे यह पुकारते चले कि घुटने टेक घुटने टेक[1] सो उस ने उस को ४४ मिस्र के सारे देश के ऊपर ठहराया। फिर फिरौन ने यूसुफ से कहा फिरौन तो मैं हूं और सारे मिस्र देश में कोई तेरी आज्ञा बिना हाथ पांव न ४५ हिलाएगा। और फिरौन ने यूसुफ का नाम सापनत्पानेह[2] रक्खा और ओन नगर के याजक पोतीपेरा की बेटी आसनत से उस का ब्याह करा दिया। और यूसुफ निकलकर मिस्र देश ४६ में घूमने फिरने लगा। जब यूसुफ मिस्र के राजा फिरौन के सन्मुख खड़ा हुआ तब वह तीस बरस का था सो वह फिरौन के सन्मुख से निकलकर ४७ मिस्र के सारे देश में दौरा करने लगा। सुकाल के सातों बरसों में भूमि बहुतायत से[3] अन्न उप- ४८ जाती रही। और यूसुफ उन सातों बरसों में सब प्रकार की भोजनवस्तुएं जो मिस्र देश में होती थीं बटोर बटोरके नगरों में रखता गया एक एक नगर के चारों ओर के खेतों की भोजनवस्तुओं को वह उसी नगर में संचय करता ४९ गया। सो यूसुफ ने अन्न को समुद्र की बालू के समान अत्यन्त बहुतायत से राशि राशि करके रक्खा यहां लों कि उस ने उन का गिनना छोड़ ५० दिया क्योंकि वे असंख्य हो गईं। अकाल के प्रथम बरस के आने से पहिले यूसुफ के दो पुत्र ओन के याजक पोतीपेरा की बेटी आसनत से ५१ जन्मे। और यूसुफ ने अपने जेठे का नाम यह कहके मनश्शे[1] रक्खा कि परमेश्वर ने मुझ से मेरा सारा क्लेश और मेरे पिता का सारा ५२ घराना बिसरवा दिया है। और दूसरे का नाम उस ने यह कहकर एप्रैम[2] रक्खा कि मुझे दुःख भोगने के देश में परमेश्वर ने फुलाया फलाया ५३ है। और मिस्र देश के सुकाल के वे सात बरस ५४ निपट गये। और अकाल के सात बरस यूसुफ के कहे के अनुसार आने लगे और सब देशों में अकाल पड़ा पर सारे मिस्र देश में अन्न था। ५५ जब मिस्र का सारा देश भूखों मरने लगा तब प्रजा फिरौन से चिल्ला चिल्लाकर रोटी मांगने लगी और वह सब मिस्रियों से कहा करता था यूसुफ के पास जाओ और जो कुछ वह तुम से ५६ कहे वही करो। सो जब अकाल सारी पृथिवी पर फैल गया और मिस्र देश में भारी हो गया तब यूसुफ सब भण्डारों को खोल खोलके ५७ मिस्रियों के हाथ अन्न बेचने लगा। सो सारी पृथिवी के लोग मिस्र में अन्न मोल लेने को यूसुफ के पास आने लगे क्योंकि सारी पृथिवी पर भारी अकाल था॥

(यूसुफ के भाइयों के उस से मिलने का वर्णन.)

१ **४२. जब** याकूब ने सुना कि मिस्र में अन्न तब उस ने अपने पुत्रों से कहा तुम एक दूसरे का मुंह क्यों ताकते २ हो। फिर उस ने कहा मैं ने तो सुना है कि मिस्र में अन्न है सो तुम लोग वहां जाकर हमारे लिये अन्न मोल ले आओ कि हम मरें नहीं ३ जीते रहें। सो यूसुफ के दस भाई अन्न मोल ४ लेने के लिये मिस्र को गये। पर यूसुफ के भाई बिन्यामीन को याकूब ने यह सोचकर भाइयों के साथ भेजना नकारा कि कहीं ऐसा न हो कि ५ उस पर कोई विपत्ति पड़े। सो और और आनेहारों की भान्ति इस्राएल के पुत्र भी अन्न मोल लेने आये क्योंकि कनान देश में भी अकाल ६ था। यूसुफ तो मिस्र देश का अधिकारी था और उस देश के सब लोगों के हाथ वही अन्न बेचता था सो जब यूसुफ के भाई आये तब भूमि पर मुंह के बल गिरके उस को दण्डवत किया। ७ उन को देखकर यूसुफ ने पहिचान तो लिया पर उन के साम्हने अनजान बनके कठोरता के

(१) मूल में अब्रेक। इस मिस्री शब्द का अर्थ निश्चित नहीं। (२) इस मिस्री शब्द के अर्थ में संदेह है (३) मूल में. मुट्ठी भर भरके।

(१) अर्थात. बिसरवानेहारा। (२) अर्थात. अत्यन्त फलवान।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



साथ उन से पूछा तुम कहां से आते हो उन्हों ने कहा हम तो कनान देश से अन्न मोल लेने को ८ आये हैं। यूसुफ ने तो अपने भाइयों को पहिचान लिया पर उन्हों ने उस को न पहिचाना। ९ सो यूसुफ अपने वे स्वप्न स्मरण करके जो उस ने उन के विषय देखे थे उन से कहने लगा तुम भेदिये हो इस देश की दुर्दशा[1] को देखने के १० लिये आये हो। उन्हों ने उस से कहा नहीं नहीं हे प्रभु तेरे दास भोजनवस्तु मोल लेने को ११ आये हैं। हम सब एक ही पुरुष के पुत्र हैं हम १२ सीधे मनुष्य हैं तेरे दास भेदिये नहीं। उस ने उन से कहा नहीं नहीं तुम इस देश की दुर्दशा १३ देखने ही को आये हो। उन्हों ने कहा हम तेरे दास बारह भाई हैं और कनान देशवासी एक ही पुरुष के पुत्र हैं और छोटा इस समय हमारे १४ पिता के पास है और एक रहा नहीं। यूसुफ ने उन से कहा मैं ने जो तुम से कहा कि तुम १५ भेदिये हो, सो इस रीति से तुम परखे जाओगे फिरौन के जीवन की सों जब लों तुम्हारा छोटा भाई यहां न आए तब लों तुम यहां से न निक- १६ लने पाओगे। सो अपने में से एक को भेज दो कि वह तुम्हारे भाई को ले आए और तुम लोग बन्धुआई में रहोगे इस से तुम्हारी बातें परखी जाएंगी कि तुम में सच्चाई है कि नहीं न होने से फिरौन के जीवन की सों निश्चय तुम भेदिये १७ ही ठहरोगे। तब उस ने उन को तीन दिन लों १८ बन्दीगृह में रक्खा। तीसरे दिन यूसुफ ने उन से कहा एक काम करो तब जीते रहोगे क्योंकि १९ मैं परमेश्वर का भय मानता हूं। यदि तुम सीधे मनुष्य हो तो तुम सब भाइयों में से एक जन इस बन्दीगृह में बन्धुआ रहे और तुम अपने घरवालों की भूख बुझाने के लिये अन्न २० ले जाओ। और अपने छोटे भाई को मेरे पास ले आओ यों तुम्हारी बातें सच्ची ठहरेंगी और तुम मार डाले न जाओगे। सो उन्हों ने २१ वैसा ही किया। तब उन्हों ने आपस में कहा निःसन्देह हम अपने भाई के विषय में दोषी हैं कि जब उस ने हम से गिड़गिड़ाके बिनती किई तब हम ने यह देखने पर भी कि उस का जीव कैसे संकट में पड़ा है उस की न सुनी इसी कारण २२ हम भी अब इस संकट में पड़े हैं। रूबेन ने उन से कहा क्या मैं ने तुम से न कहा था कि लड़के के अपराधी मत हो और तुम ने न सुना सो देखो

(१) मूल में. नंगेपन।

अब उस के लोहू का पलटा लिया जाता है। २३ यूसुफ की और उन की बातचीत जो एक दुभाषिया के द्वारा होती थी इस से उन को मालूम २४ न था कि वह हमारी समझता है। और वह उन के पास से हटकर रोने लगा फिर उन के पास लौटकर और उन से बातचीत करके उन में से शिमोन को निकाला और उन के साम्हने २५ बन्धुआ रक्खा। तब यूसुफ ने आज्ञा दिई कि उन के बोरे अन्न से भरो और एक एक जन के बोरे में उस के रुपैये भी रख दो और उन को मार्ग के लिये सीधा दो सो उन के साथ ऐसा २६ ही किया गया। तब वे अपना अन्न अपने गदहों २७ पर लादकर वहां से चल दिये। सराय में जब एक ने अपने गदहे को चारा देने के लिये अपना बोरा खोला तब उस का रुपैया बोरे के मोहड़े २८ पर रक्खा हुआ देख पड़ा। तब उस ने अपने भाइयों से कहा मेरा रुपैया तो फेर दिया गया है देखो वह मेरे बोरे में है तब उन के जी में जी न रहा और वे एक दूसरे की ओर भय से ताकने लगे और बोले कि २९ परमेश्वर ने यह हम से क्या किया है। सो वे कनान देश में अपने पिता याकूब के पास आये और अपना सारा बृत्तान्त उस से यों वर्णन ३० किया कि, जो पुरुष उस देश का स्वामी है उस ने हम से कठोरता के साथ बातें किईं और हम ३१ को देश के भेदिये ठहराया। तब हम ने उस से ३२ कहा हम सीधे लोग हैं भेदिये नहीं। हम बारह भाई एक ही पुरुष के[1] पुत्र हैं एक तो रहा नहीं और छोटा इस समय कनान देश में हमारे ३३ पिता के पास है। तब उस पुरुष ने जो उस देश का स्वामी है हम से कहा इसी से मैं जान लूंगा कि तुम सीधे मनुष्य हो अपने में से एक को मेरे पास छोड़के अपने घरवालों की भूख बुझाने ३४ के लिये कुछ ले जाओ। और अपने छोटे भाई को मेरे पास ले आओ तब मैं जानूंगा कि तुम भेदिये नहीं सीधे लोग हो और तब मैं तुम्हारे भाई को तुम्हें फेर दूंगा और तुम इस देश में ३५ लेन देन करने पाओगे। फिर जब वे अपने अपने बोरे से अन्न निकालने लगे तब क्या देखा कि एक एक जन के रुपैयों की थैली उसी के बोरे में रक्खी है सो रुपैयों की थैलियों को देखकर ३६ वे और उन का पिता डर गये। फिर उन के पिता याकूब ने उन से कहा मुझ को तुम ने

(१) मूल में. अपने पिता के।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



निर्वंश किया देखो यूसुफ नहीं रहा और शिमोन भी नहीं आया और अब तुम बिन्यामीन को भी ले जाना चाहते हो ये सब बिपत्तियां मेरे ३७ ऊपर आ पड़ी हैं। रूबेन ने अपने पिता से कहा यदि मैं उस को तेरे पास न लाऊं तो मेरे दोनों पुत्रों को मार डालना तू उस को मेरे हाथ में सौंप तो दे मैं उसे तेरे पास फिर पहुंचा दूंगा। ३८ उस ने कहा मेरा पुत्र तुम्हारे संग न जाएगा क्योंकि उस का भाई मर गया और वह अकेला रह गया सो जिस मार्ग से तुम जाओगे उस में यदि उस पर कोई विपत्ति आ पड़े तो तुम्हारे कारण मैं इस पक्के बाल की अवस्था में शोक के साथ अधोलोक में उतर जाऊंगा[1] ॥

## ४३.

और अकाल देश में और भारी हो गया। २ सो जब वह अन्न जो वे मिस्र से ले आये चुक गया तब उन के पिता ने उन से कहा फिर जाकर हमारे लिये थोड़ी ३ सी भोजनवस्तु मोल ले आओ। तब यहूदा ने उस से कहा उस पुरुष ने हम से चिता चिताकर कहा कि यदि तुम्हारा भाई तुम्हारे संग न आए तो ४ तुम मेरे सन्मुख न आने पाओगे। सो यदि तू हमारे भाई को हमारे संग भेजे तब तो हम जाकर तेरे लिये भोजनवस्तु मोल ले आएंगे। ५ पर यदि तू उस को न भेजे तो हम न जाएंगे क्योंकि उस पुरुष ने हम से कहा कि यदि तुम्हारा भाई तुम्हारे संग न हो तो तुम मेरे सन्मुख न ६ आने पाओगे। तब इस्राएल ने कहा तुम ने उस पुरुष को यह बताकर कि हमारे एक और भाई ७ है क्यों मुझ से बुरा बर्ताव किया। उन्हों ने कहा जब उस पुरुष ने हमारी और हमारे कुटुम्बियों की दशा को इस रीति पूछा कि क्या तुम्हारा पिता अब लों जीता है क्या तुम्हारे कोई और भाई भी है तब हम ने इन प्रश्नों के अनुसार उस से वर्णन किया फिर क्या हम कुछ भी जानते थे कि वह कहेगा अपने भाई को यहां ले आओ। ८ फिर यहूदा ने अपने पिता इस्राएल से कहा उस लड़के को मेरे संग भेज दे कि हम चले जाएं इस से हम और तू और हमारे बालबच्चे मरने न ९ पाएंगे जीते रहेंगे। मैं उस का जामिन होता हूं मेरे ही हाथ से तू उस को फेर लेना यदि मैं उस को तेरे पास पहुंचाकर साम्हने न खड़ा कर दूं तो मैं सदा के लिये तेरा अपराधी ठहरूंगा। १० यदि हम लोग विलम्ब न करते तो अब लों दूसरी बार लौटकर आ चुकते। ११ तब उन के पिता इस्राएल ने उन से कहा यदि सचमुच ऐसी ही बात है तो यह करो इस देश की उत्तम उत्तम वस्तुओं में से कुछ कुछ अपने बोरों में उस पुरुष के लिये भेंट ले जाओ जैसे थोड़ा सा बलसान और थोड़ा सा मधु और कुछ सुगन्ध द्रव्य और गन्धरस पिस्ते और बादाम। १२ फिर अपने अपने साथ दूना रुपैया ले जाओ जो रुपैया तुम्हारे बोरों के मोहड़े पर फेर दिया गया उस को भी लेते जाओ क्या जानिये यह भूल से हुआ हो। १३ और अपने भाई को भी संग लेकर उस पुरुष के पास फिर जाओ, १४ और सर्वशक्तिमान ईश्वर उस पुरुष को तुम पर दयालु करे कि वह तुम्हारे दूसरे भाई को और बिन्यामीन को भी आने दे और मैं निर्वंश हुआ तो हुआ॥

१५ तब वे मनुष्य वह भेंट और दूना रुपैया और बिन्यामीन को भी संग लेकर चल दिये और मिस्र में पहुंचकर यूसुफ के साम्हने खड़े हुए। १६ उन के साथ बिन्यामीन को देखकर यूसुफ ने अपने घर के अधिकारी से कहा उन मनुष्यों को घर में पहुंचा और पशु मारके भोजन तैयार कर क्योंकि वे लोग दो पहर को मेरे संग भोजन करेंगे। १७ सो वह जन यूसुफ के कहने के अनुसार करके उन पुरुषों को यूसुफ के घर में ले चला। १८ वे जो यूसुफ के घर को पहुंचाये गये इस से डरकर कहने लगे जो रुपैया पहिली बार हमारे बोरों में फेर दिया गया उसी के कारण हम भीतर पहुंचाये जाते हैं कि वह पुरुष हम पर टूट पड़े और दबाकर अपने दास बनाए और हमारे गदहों को छीन ले। १९ सो वे यूसुफ के घर के अधिकारी के निकट घर के द्वार पर जाकर यों कहने लगे कि, २० हे हमारे प्रभु हम पहिली बार अन्न मोल लेने को आये थे, २१ और जब हम ने सराय में पहुंचकर अपने बोरों को खोला तो क्या देखा कि एक एक जन का पूरा रुपैया उस के बोरे के मोहड़े पर रक्खा है सो हम उस को अपने साथ फिर लेते आये हैं। २२ और दूसरा रुपैया भी भोजनवस्तु मोल लेने को ले आये हैं हम नहीं जानते कि हमारा रुपैया हमारे बोरों में किस ने रख दिया था। २३ उस ने कहा तुम्हारा कुशल हो मत डरो तुम्हारा परमेश्वर जो तुम्हारे पिता का भी परमेश्वर है उसी ने तुम को तुम्हारे बोरों में

(१) मूल में, तुम मेरे पक्के बाल अधोलोक में शोक के साथ उतारोगे।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



धन दिया होगा तुम्हारा रुपैया मुझ को तो मिल गया था और उस ने शिमोन को निकाल २४ कर उन के संग कर दिया। तब उस जन ने उन मनुष्यों को यूसुफ के घर में ले जाकर जल दिया और उन्हों ने अपने पांवों को धोया और उस २५ ने उन के गदहों के लिये चारा दिया। तब यह सुनके कि आज हम को यहीं भोजन करना होगा उन्हों ने यूसुफ के आने के समय लों अर्थात दो २६ पहर लों उस भेंट को संजोय रक्खा। जब यूसुफ घर आया तब वे उस भेंट को जो उन के हाथ में थी उस के सन्मुख घर में ले गये और भूमि २७ पर गिरके उस को दण्डवत किया। उस ने उन का कुशल पूछा और कहा क्या तुम्हारा वह बूढ़ा पिता जिस की तुम ने चर्चा किई थी कुशल से २८ है क्या वह अब लों जीता है। उन्हों ने कहा हां तेरा दास हमारा पिता कुशल से है और अब लों जीता है तब उन्हों ने सिर झुकाकर फिर २९ दण्डवत किई। तब उस ने आंखें उठाकर और अपने सगे भाई बिन्यामीन को देखकर पूछा क्या तुम्हारा वह छोटा भाई जिस की चर्चा तुम ने मुझ से किई थी यही है फिर उस ने कहा हे मेरे ३० पुत्र परमेश्वर तुझ पर अनुग्रह करे। तब अपने भाई के स्नेह से मन भर आने के कारण और यह सोचकर कि मैं कहां रोऊं यूसुफ फुर्ती से अपनी ३१ कोठरी में गया और वहां रो दिया। फिर अपना मुंह धोकर निकल आया और अपने को रोककर ३२ कहा भोजन परोसो। सो उन्हों ने उस के लिये तो अलग और भाइयों के लिये अलग और जो मिस्री उस के संग खाते थे उन के लिये अलग परोसा इस लिये कि मिस्री इब्रियों के साथ भोजन नहीं कर सकते बरन मिस्री ऐसा करने से ३३ घिन भी करते हैं। सो यूसुफ के भाई उस के साम्हने बड़े बड़े पहिले और छोटे छोटे पीछे अपनी अपनी अवस्था के अनुसार क्रम से बैठाये गये यह देख वे विस्मित होकर एक दूसरे की ३४ ओर ताकने लगे। तब यूसुफ अपने साम्हने से भोजनवस्तुएं उठा उठाके उन के पास भेजने लगा और बिन्यामीन को अपने भाइयों से अधिक पचगुणी भोजनवस्तु मिली और उन्हों ने उस के संग मनमाना पिया ॥

## ४४.

तब उस ने अपने घर के अधिकारी को आज्ञा दिई कि इन मनुष्यों के बोरों में जितनी भोजनवस्तु समा सके उतनी भर दे और एक एक जन के रुपैये को उस के बोरे के मोहड़े पर रख दे। और मेरा चान्दी का २ कटोरा छोटे के बोरे के मोहड़े पर उस के अन्न के रुपैये के साथ रख दे। यूसुफ की इस आज्ञा के अनुसार उस ने किया। बिहान को भोर होते ही ३ वे मनुष्य अपने गदहों समेत बिदा किये गये। वे नगर से निकले ही थे और दूर न जाने पाये ४ थे कि यूसुफ ने अपने घर के अधिकारी से कहा उन मनुष्यों का पीछा कर और उन को पाकर उन से कह कि तुम ने भलाई की सन्ती बुराई क्यों किई है। क्या यह वह वस्तु नहीं जिस में मेरा ५ स्वामी पीता है और जिस से वह शकुन भी बिचारा करता है तुम ने यह जो किया है सो बुरा किया। तब उस ने उन्हें जा लिया और ६ ऐसी ही बातें उन से कहीं। उन्हों ने उस से ७ कहा हे हमारे प्रभु तू ऐसी बातें क्यों कहता है ऐसा काम करना तेरे दासों से दूर रहे। देख जो ८ रुपैया हमारे बोरों के मोहड़े पर निकला था जब हम ने उस को कनान देश से ले आकर तुझे फेर दिया तब भला तेरे स्वामी के घर में से हम कोई चांदी वा सोने की वस्तु क्योंकर चुरा सकते हैं। तेरे दासों में से जिस किसी के पास वह निकले ९ वह मार डाला जाए और हम भी अपने उस प्रभु के दास हो जाएं। उस ने कहा तुम्हारा १० ही कहना सही जिस के पास वह निकले सो मेरा दास होगा और तुम लोग निरपराध ठहरोगे। इस पर वे फुर्ती से अपने अपने बोरे को ११ उतार भूमि पर रखकर उन्हें खोलने लगे। तब १२ वह ढूंढ़ने लगा और बड़े के बोरे से लेकर छोटे के बोरे लों खोज किई और कटोरा बिन्यामीन के बोरे में मिला। तब उन्हों ने अपने अपने १३ वस्त्र फाड़े और अपना अपना गदहा लादकर नगर को लौट गये। तब यहूदा और उस के भाई १४ यूसुफ के घर पर पहुंचे और यूसुफ वहीं था सो वे उस के साम्हने भूमि पर गिरे। यूसुफ ने उन १५ से कहा तुम लोगों ने यह कैसा काम किया है क्या तुम न जानते थे कि मुझ सा मनुष्य शकुन बिचार सकता है। यहूदा ने कहा हम लोग १६ अपने प्रभु से क्या कहें हम क्या कहकर अपने को निर्दोष ठहराएं परमेश्वर ने तेरे दासों के अधर्म्म को पकड़ लिया है हम और जिस के पास कटोरा निकला वह भी हम सब के सब अपने प्रभु के दास ही हैं। उस ने कहा ऐसा करना मुझ से १७ दूर रहे जिस जन के पास कटोरा निकला वही

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



मेरा दास होगा और तुम लोग अपने पिता के पास कुशल क्षेम से चले जाओ॥

१८ तब यहूदा उस के पास जाकर कहने लगा हे मेरे प्रभु तेरे दास को अपने प्रभु से एक बात कहने की आज्ञा हो और तेरा कोप तेरे दास पर १९ न भड़के तू तो फिरौन के तुल्य है। मेरे प्रभु ने अपने दासों से पूछा था कि क्या तुम्हारे पिता वा २० भाई है। और हम ने अपने प्रभु से कहा हां हमारे बूढ़ा पिता तो है और उस के बुढ़ापे का एक छोटा सा बालक भी है और उस का भाई मर गया सो वह अपनी माता का अकेला रह गया और उस का पिता उस से स्नेह रखता है। २१ तब तू ने अपने दासों से कहा था कि उस को २२ मेरे पास ले आओ कि मैं उस को देखूं। तब हम ने अपने प्रभु से कहा था कि वह लड़का अपने पिता को नहीं छोड़ सकता नहीं तो उस का २३ पिता मर जाएगा। और तू ने अपने दासों से कहा यदि तुम्हारा छोटा भाई तुम्हारे संग न आए तो तुम मेरे सन्मुख फिर आने न पाओगे। २४ सो जब हम अपने पिता तेरे दास के पास गये तब हम ने उस से अपने प्रभु की बातें कहीं। २५ और हमारे पिता ने कहा फिर जाकर हमारे २६ लिये थोड़ी सी भोजनवस्तु मोल ले आओ। हम ने कहा हम नहीं जा सकते हां यदि हमारा छोटा भाई हमारे संग रहे तब हम जाएंगे क्योंकि यदि हमारा छोटा भाई हमारे संग न रहे तो हम २७ उस पुरुष के सन्मुख न जाने पाएंगे। तब तेरे दास मेरे पिता ने हम से कहा तुम तो जानते हो २८ कि मेरी स्त्री दो पुत्र जनी। और उन में से एक तो मुझे छोड़ ही गया और मैं ने निश्चय कर लिया कि वह फाड़ डाला गया होगा और तब २९ से मैं ने उस का मुंह न देख पाया। सो यदि तुम इस को भी मेरी आंख की ओट ले जाओ और कोई विपत्ति इस पर पड़े तो तुम्हारे कारण मैं इस पक्के बाल की अवस्था में दुःख के साथ अधो- ३० लोक में उतर जाऊंगा[1]। सो जब मैं अपने पिता तेरे दास के पास पहुंचूं और यह लड़का संग न रहे तब उस का प्राण जो इसी पर अटका रहता ३१ है, इस कारण यह देखके कि लड़का नहीं है वह तुरन्त ही मर जाएगा सो तेरे दासों के कारण तेरा दास हमारा पिता जो पक्के बालों की अवस्था का है सो शोक के साथ अधोलोक में उतर जाएगा[1]। फिर तेरा दास अपने पिता के ३२ यहां यह कहके इस लड़के का जामिन हुआ है कि यदि मैं इस को तेरे पास न पहुंचा दूं तो सदा के लिये तेरा अपराधी ठहरूंगा। सो अब तेरा ३३ दास इस लड़के की सन्ती अपने प्रभु का दास होकर रहने पाए और यह लड़का अपने भाइयों के संग जाने पाए। क्योंकि लड़के के बिना संग ३४ रहे मैं क्योंकर अपने पिता के पास जा सकूंगा ऐसा न हो कि मेरे पिता पर जो दुःख पड़ेगा सो मुझे देखना पड़े॥

**४५. तब** यूसुफ उन सब के साम्हने १ जो उस के आस पास खड़े थे अपने को और रोक न सका और पुकारके कहा मेरे आस पास से सब लोगों को बाहर कर दो। भाइयों के साम्हने अपने को प्रगट करने के समय यूसुफ के संग और कोई न रहा। तब वह चिल्ला २ चिल्लाकर रोने लगा और मिस्रियों ने सुना और फिरौन के घर के लोगों को भी इस का समाचार मिला। तब यूसुफ अपने भाइयों से कहने लगा ३ मैं यूसुफ हूं क्या मेरा पिता अब लों जीता है इस का उत्तर उस के भाई न दे सके क्योंकि वे उस के साम्हने घबरा गये थे। फिर यूसुफ ने अपने ४ भाइयों से कहा मेरे निकट आओ यह सुनकर वे निकट गये फिर उस ने कहा मैं तुम्हारा भाई यूसुफ हूं जिस को तुम ने मिस्र आनेहारों के हाथ बेच डाला था। अब तुम लोग मत पछताओ ५ और तुम ने जो मुझे यहां बेच डाला इस से उदास मत हो क्योंकि परमेश्वर ने तुम्हारे प्राण बचाने के लिये मुझे आगे से भेज दिया। क्योंकि ६ अब दो बरस से इस देश में अकाल है और अब पांच बरस और ऐसे ही होंगे कि उन में न तो हल चलेगा और न अन्न का[illegible] जाएगा। सो ७ परमेश्वर ने मुझे तुम्हारे आगे इसी लिये भेजा कि तुम पृथिवी पर बचे रहो और तुम्हारे प्राण बचने से तुम्हारा वंश बढ़े। इस रीति अब मुझ ८ को यहां पर भेजनेहारे तुम नहीं परमेश्वर ही ठहरा और उसी ने मुझे फिरौन का पिता सा और उस के सारे घर का स्वामी और सारे मिस्र देश का प्रभु ठहरा दिया है। सो शीघ्र मेरे पिता ९ के पास जाकर कहो तेरा पुत्र यूसुफ यों कहता है कि परमेश्वर ने मुझे सारे मिस्र का स्वामी

(१) मूल में. तुम मेरे पक्के बाल अधोलोक में दुःख के साथ उतारोगे।

(१) मूल में तेरे दास हमारे पिता के पक्के बाल शोक के साथ अधोलोक में उतारेंगे।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



ठहराया है सो तू मेरे पास बिना विलम्ब किये १० चला आ। और तेरा निवास गोशेन देश में होगा और तू बेटे पोतों भेड़ बकरियों गाय बैलों और अपने सब कुछ समेत मेरे निकट ११ रहेगा। और अकाल के जो पांच बरस और होंगे उन में मैं वहीं तेरा पालन पोषण करूंगा ऐसा न हो कि तू और तेरा घराना बरन जितने १२ तेरे हैं सो भूखों मरें[1]। और तुम अपनी आंखों से देखते हो और मेरा भाई बिन्यामीन भी अपनी आंखों से देखता है कि जो हम से बातें १३ कर रहा है सो यूसुफ है। और तुम मेरे सब विभव का जो मिस्र में है और जो कुछ तुम ने देखा है उस सब का मेरे पिता से वर्णन करना और वेग मेरे पिता को यहां ले आना। १४ और वह अपने भाई बिन्यामीन के गले में लिपट कर रोया और बिन्यामीन भी उस के गले १५ में लिपट कर रोया। तब उस ने अपने सब भाइयों को चूमा और उन से मिलकर रोया और इस के पीछे उस के भाई उस से बातें करने लगे ॥

१६ इस बात की चर्चा कि यूसुफ के भाई आये हैं फिरौन के भवन तक पहुंच गई और इस से १७ फिरौन और उस के कर्म्मचारी प्रसन्न हुए। सो फिरौन ने यूसुफ से कहा अपने भाइयों से कह कि एक काम करो अपने पशुओं को लादकर १८ कनान देश में चले जाओ। और अपने पिता और अपने अपने घर के लोगों को लेकर मेरे पास आओ और मिस्र देश में जो कुछ अच्छे से अच्छा है वह मैं तुम्हें दूंगा और तुम्हें देश के १९ उत्तम से उत्तम पदार्थ खाने को मिलेंगे। और तुझे आज्ञा मिली है, तुम एक काम करो मिस्र देश से अपने बालबच्चों और स्त्रियों के लिये गाड़ियां ले जाओ और अपने पिता को ले २० आओ। और अपनी सामग्री का मोह न करना क्योंकि सारे मिस्र देश में जो कुछ अच्छे से अच्छा है २१ सो तुम्हारा है। और इस्राएल के पुत्रों ने वैसा ही किया। और यूसुफ ने फिरौन की मानके उन्हें गाड़ियां दिईं और मार्ग के लिये सीधा भी २२ दिया। उन में से एक एक जन को तो उस ने एक एक जोड़ा वस्त्र दिया और बिन्यामीन को तीन सौ रूपे के टुकड़े और पांच जोड़े वस्त्र २३ दिये। और अपने पिता के पास उस ने जो भेजा वह यह है अर्थात मिस्र की अच्छी वस्तुओं

(१) मूल में, निर्धन हो जाएं।

से लदे हुए दस गदहे और अन्न और रोटी और उस के पिता के मार्ग के लिये भोजनवस्तु से लदी हुई दस गदहियां। और उस ने अपने भाइयों २४ को बिदा किया और वे चल दिये और उस ने उन से कहा मार्ग में कहीं झगड़ा न करना। मिस्र से चलकर वे कनान देश में अपने पिता २५ याकूब के पास पहुंचे, और उस से यह वर्णन २६ किया कि यूसुफ अब लों जीता है और सारे मिस्र देश पर प्रभुता वही करता है पर उस ने उन की प्रतीति न किई और वह अपने आपे में न रहा। तब उन्हों ने अपने पिता याकूब से यूसुफ २७ की सारी बातें जो उस ने उन से कही थीं कह दिईं और जब उस ने उन गाड़ियों को देखा जो यूसुफ ने उस के ले आने के लिये भेजीं तब उस का चित्त स्थिर हो गया। और इस्राएल ने कहा २८ बस मेरा पुत्र यूसुफ अब लों जीता है मैं अपनी मृत्यु से पहिले जाकर उस को देखूंगा ॥

(याकूब के सारे परिवार समेत मिस्र में बस जाने का वर्णन।)

**४६. तब** इस्राएल अपना सब कुछ ले कूच करके बेर्शेबा को गया और वहां अपने पिता इसहाक के परमेश्वर को बलिदान चढ़ाये। तब परमेश्वर ने इस्राएल से २ रात के दर्शन में कहा हे याकूब हे याकूब उस ने कहा क्या आज्ञा[1]। उस ने कहा मैं ईश्वर तेरे ३ पिता का परमेश्वर हूं तू मिस्र में जाने से मत डर क्योंकि मैं तुझ से वहां एक बड़ी जाति उपजाऊंगा। मैं तेरे संग संग मिस्र को चलता हूं और ४ मैं तुझे वहां से फिर निश्चय ले आऊंगा और यूसुफ अपना हाथ तेरी आंखों पर लगाएगा। तब याकूब बेर्शेबा से चला और इस्राएल के पुत्र ५ अपने पिता याकूब और अपने बालबच्चों और स्त्रियों को उन गाड़ियों पर जो फिरौन ने उन के ले आने को भेजी थीं चढ़ाकर ले चले। और वे अपनी भेड़ बकरी गाय बैल और कनान ६ देश में अपने बटोरे हुए सारे धन को लेकर मिस्र में आये। और याकूब अपने बेटे बेटियों पोते ७ पोतियों निदान अपने वंश भर को अपने संग मिस्र में ले आया ॥

याकूब के साथ जो इस्राएली अर्थात उस के ८ बेटे पोते आदि मिस्र में आये उन के नाम ये हैं याकूब का जेठा तो रूबेन था। और रूबेन ९ के पुत्र हनोक पल्लू हेस्रोन और कर्म्मी थे। और १०

(१) मूल में, मुझे देख।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



शिमोन के पुत्र यमूएल यामीन ओहद याकीन सोहर और एक कनानी स्त्री का जना हुआ शाऊल ११ भी था। और लेवी के पुत्र गेर्शोन कहात और १२ मरारी थे। और यहूदा के एर ओनान शेला पेरेस और जेरह नाम पुत्र हुए तो थे पर एर और ओनान कनान देश में मर गये थे और १३ पेरेस के पुत्र हेस्रोन और हामूल थे। और इस्साकार के पुत्र तोला पुव्वा योब और शिम्रोन १४ थे। और जबूलून के पुत्र सेरेद एलोन और १५ यहलेल थे। लेआ के पुत्र जिन्हें वह याकूब से पद्दनराम में जनी उन के बेटे पोते ये ही थे और इन से अधिक वह उस की जन्माई एक बेटी दीना को भी जनी यहां लों तो याकूब के सब १६ वंशवाले[1] तेंतीस प्राणी हुए। फिर गाद के पुत्र सिप्योन हाग्गी शूनी एस्बोन एरी अरोदी और १७ अरेली थे। और आशेर के पुत्र यिम्ना यिश्वा यिश्वी और बरीआ थे और उन की बहिन सेरह थी और बरीआ के पुत्र हेबेर और मल्कीएल थे। १८ जिल्पा जिसे लाबान ने अपनी बेटी लेआ को दिया उस के बेटे पोते आदि ये ही थे सो उस के द्वारा १९ याकूब के सोलह प्राणी जन्मे। फिर याकूब की स्त्री राहेल के पुत्र यूसुफ और बिन्यामीन थे। २० और मिस्र देश में ओन के याजक पोतीपेरा की बेटी आसनत के जने यूसुफ के ये पुत्र जन्मे २१ अर्थात मनश्शे और एप्रैम। और बिन्यामीन के पुत्र बेला बेकेर अश्बेल गेरा नामान एही रोश २२ मुप्पीम हुप्पीम और आर्द थे। राहेल के पुत्र जिन्हें वह याकूब से जनी उन के ये ही पुत्र थे उस २३ के ये सब बेटे पोते चौदह प्राणी हुए। फिर दान २४ का पुत्र हूशीम था। और नप्ताली के पुत्र यहसेल २५ गूनी येसेर और शिल्लेम थे। बिल्हा जिसे लाबान ने अपनी बेटी राहेल को दिया उस के बेटे पोते ये ही हैं उस के द्वारा याकूब के वंश में सात २६ प्राणी हुए। याकूब के निज वंश के जो प्राणी मिस्र में आये वे उस की बहुओं को छोड़ सब २७ मिलकर छियासठ प्राणी हुए। और यूसुफ के पुत्र जो मिस्र में उस के जन्मे सो दो प्राणी थे सो याकूब के घराने के जो प्राणी मिस्र में आये सो सब मिलकर सत्तर हुए॥

२८ फिर उस ने यहूदा को अपने आगे यूसुफ के पास भेज दिया कि वह उस को गोशेन का मार्ग २९ दिखाए सो वे गोशेन देश में आये। तब यूसुफ अपना रथ जुतवाकर अपने पिता इस्राएल से भेंट करने के लिये गोशेन देश को गया और उस से भेंट करके उस के गले में लिपटा और कुछ बेर लों उस के गले में लिपटा हुआ रोता रहा। तब ३० इस्राएल ने यूसुफ से कहा मैं अब मरने से भी प्रसन्न हूं क्योंकि तुझ जीते जागते का मुंह देख ३१ चुका। तब यूसुफ ने अपने भाइयों से और अपने पिता के घराने से कहा मैं जाकर फिरौन को यह कहकर समाचार दूंगा कि मेरे भाई और मेरे पिता के सारे घराने के लोग जो कनान देश में रहते थे सो मेरे पास आ गये हैं। और वे लोग ३२ चरवाहे हैं क्योंकि वे पशुओं को पालते आये हैं सो वे अपनी भेड़ बकरी गाय बैल और जो कुछ उन का है सब ले आये हैं। जब फिरौन तुम को ३३ बुलाके पूछे कि तुम्हारा उद्यम क्या है, तो कहना ३४ कि तेरे दास लड़कपन से लेकर आज लों पशुओं को पालते आये हैं बरन हमारे पुरखा भी ऐसा ही करते थे। इस से तुम गोशेन देश में रहने पाओगे क्योंकि सब चरवाहों से मिस्री लोग घिन करते हैं॥

**४७.** **तब** यूसुफ ने फिरौन के पास १ जा यह कहकर समाचार दिया कि मेरा पिता और मेरे भाई और उन की भेड़ बकरियां गाय बैल और जो कुछ उन का है सब कनान देश से आ गया है और अभी तो वे गोशेन देश में हैं। फिर उस ने अपने भाइयों में २ से पांच जन लेकर फिरौन के साम्हने खड़े कर दिये। फिरौन ने उस के भाइयों से पूछा कि ३ तुम्हारा उद्यम क्या है उन्हों ने फिरौन से कहा तेरे दास चरवाहे हैं और हमारे पुरखा भी ऐसे ही रहे। फिर उन्हों ने फिरौन से कहा हम इस ४ देश में परदेशी की भान्ति रहने के लिये आये हैं क्योंकि कनान देश में भारी अकाल होने के कारण तेरे दासों की भेड़ बकरियों के लिये चराई नहीं रही सो अपने दासों को गोशेन देश में रहने ५ दे। तब फिरौन ने यूसुफ से कहा तेरा पिता और ६ तेरे भाई तेरे पास आ गये हैं, और मिस्र देश तेरे साम्हने पड़ा है इस देश का जो सब से अच्छा भाग हो उस में अपने पिता और भाइयों को बसा दे अर्थात वे गोशेन ही देश में रहें और यदि तू जानता हो कि उन में से परिश्रमी पुरुष हैं तो उन्हें मेरे पशुओं के अधिकारी ठहरा दे। ७ तब यूसुफ ने अपने पिता याकूब को ले आकर फिरौन के सन्मुख खड़ा किया और याकूब ने

(१) मूल में. बेटे बेटियां।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



८ फिरौन को आशीर्वाद दिया। तब फिरौन ने याकूब से पूछा तेरी अवस्था कितने दिन की ९ हुई है। याकूब ने फिरौन से कहा मैं तो एक सौ तीस बरस परदेशी होकर अपना जीवन बिता चुका हूं मेरे जीवन के दिन थोड़े और दुःख से भरे हुए भी थे और मेरे बापदादे परदेशी होकर जितने दिन लों जीते रहे उतने दिन का मैं अभी १० नहीं हुआ। और याकूब फिरौन को आशीर्वाद ११ देकर उस के सन्मुख से चला गया। तब यूसुफ ने अपने पिता और भाइयों को बसा दिया और फिरौन की आज्ञा के अनुसार मिस्र देश के अच्छे से अच्छे भाग में अर्थात रामसेस नाम देश में १२ भूमि देकर उन की निज कर दिई। और यूसुफ अपने पिता का और अपने भाइयों का और पिता के सारे घराने का एक एक के बालबच्चों के घराने की गिनती के अनुसार भोजन दिला दिलाकर उन का पालन पोषण करने लगा॥

१३ और उस सारे देश में खाने को कुछ न रहा क्योंकि अकाल बहुत भारी था और अकाल के कारण मिस्र और कनान दोनों देश अत्यन्त हार १४ गये। और जितना रूपैया मिस्र और कनान देश में था सब को यूसुफ ने उस अन्न की सन्ती जो उन के निवासी मोल लेते थे इकट्ठा करके १५ फिरौन के भवन में पहुंचा दिया। सो जब मिस्र और कनान देश का रूपैया चुक गया तब सब मिस्री यूसुफ के पास आ आकर कहने लगे हम को भोजनवस्तु दे क्या हम रूपैये के न रहने से तेरे १६ रहते हुए मर जाएं। यूसुफ ने कहा जो रूपैये न हों तो अपने पशु दे दो और मैं उन की सन्ती १७ तुम्हें खाने को दूंगा। तब वे अपने पशु यूसुफ के पास ले आये और यूसुफ उन को घोड़ों भेड़ बकरियों गाय बैलों और गदहों की सन्ती खाने को देने लगा सो उस बरस में वह सब जाति के पशुओं की सन्ती भोजन देकर उन का पालन १८ पोषण करता रहा। वह बरस तो यों कटा तब अगले बरस में उन्हों ने उस के पास आकर कहा हम अपने प्रभु से यह बात छिपा न रखेंगे कि हमारा रूपैया चुक गया है और हमारे सब प्रकार के पशु हमारे प्रभु के पास आ चुके हैं सो अब हमारे प्रभु के साम्हने हमारे शरीर और भूमि १९ छोड़कर और कुछ नहीं रहा। हम तेरे देखते क्यों मरें और हमारी भूमि क्यों उजड़ जाए हम को और हमारी भूमि को भोजनवस्तु की सन्ती मोल ले कि हम अपनी भूमि समेत फिरौन के दास हों और हम को बीज दे कि हम मरने न पाएं जीते रहें और भूमि न उजड़े[१]। तब यूसुफ २० ने मिस्र की सारी भूमि को फिरौन के लिये मोल लिया क्योंकि उस कठिन अकाल के पड़ने से मिस्रियों को अपना अपना खेत बेच डालना पड़ा सो सारी भूमि फिरौन की हो गई। और २१ एक सिवाने से लेकर दूसरे सिवाने लों सारे मिस्र देश में जो प्रजा रहती थी उस को उस ने नगरों में ले आकर बसा दिया। पर याजकों की भूमि २२ तो उस ने न मोल लिई क्योंकि याजकों के लिये फिरौन की ओर से नित्य भोजन का बन्दोबस्त था और जो नित्य भोजन फिरौन उन को देता था वही वे खाते थे इस कारण उन को अपनी भूमि बेचनी न पड़ी। तब यूसुफ ने प्रजा के २३ लोगों से कहा सुनो मैं ने आज के दिन तुम को और तुम्हारी भूमि को भी फिरौन के लिये मोल लिया है देखो तुम्हारे लिये यहां बीज है इसे भूमि में बोओ। और जो कुछ उपजे उस का २४ पंचमांश फिरौन को देना बाकी चार अंश तुम्हारे रहेंगे कि तुम उसे अपने खेतों में बोओ और अपने अपने बालबच्चों और घर के और लोगों समेत खाया करो। उन्हों ने कहा तू ने हम को २५ जिलाय लिया है हमारे प्रभु की अनुग्रह की दृष्टि हम पर बनी रहे और हम फिरौन के दास होकर रहेंगे। सो यूसुफ ने मिस्र की भूमि के विषय में २६ ऐसा नियम ठहराया जो आज के दिन लों चला आता है कि पंचमांश फिरौन को मिला करे केवल याजकों ही की भूमि फिरौन की नहीं हो गई। और इस्राएली मिस्र के गोशेन देश में २७ रहने लगे और उस में की भूमि निज कर लेने लगे और फूले फले और अत्यन्त बढ़ गये॥

(इस्राएल के आशीर्वादों और मृत्यु का वर्णन.)

मिस्र देश में याकूब सतरह बरस जीता रहा २८ सो याकूब की सारी आयु एक सौ सैंतालीस बरस की हुई। जब इस्राएल के मरने का दिन २९ निकट आ गया तब उस ने अपने पुत्र यूसुफ को बुलवाकर कहा यदि तेरा अनुग्रह मुझ पर हो तो अपना हाथ मेरी जांघ के तले रखकर किरिया खा कि मैं तेरे साथ कृपा और सच्चाई का यह काम करूंगा कि तुझे मिस्र में मिट्टी न दूंगा। जब तू अपने बापदादों के संग सो जाएगा ३० तब मैं तुझे मिस्र से उठा ले जाकर उन्हीं के कबरिस्तान में रखूंगा तब यूसुफ ने कहा मैं

(१) मूल में. हम और हमारी भूमि क्यों मरें।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३१ तेरे बचन के अनुसार करूंगा। फिर उस ने कहा मुझ से किरिया खा सो उस ने उस से किरिया खाई तब इस्राएल ने खाट के सिरहाने की ओर सिर झुकाया ॥

## ४८.

इन बातों के पीछे किसी ने यूसुफ से कहा सुन तेरा पिता बीमार है तब वह मनश्शे और एप्रैम नाम अपने दोनों २ पुत्रों को संग लेकर उस के पास चला। और किसी ने याकूब को बता दिया कि तेरा पुत्र यूसुफ तेरे पास आ रहा है तब इस्राएल अपने ३ को सम्भालकर खाट पर बैठ गया। और याकूब ने यूसुफ से कहा सर्वशक्तिमान ईश्वर ने कनान देश के लूज नगर के पास मुझे दर्शन देकर ४ आशीस दिई, और कहा सुन मैं तुझे फुला फलाकर बढ़ाऊंगा और तुझे राज्य राज्य की मण्डली का मूल बनाऊंगा और तेरे पीछे तेरे वंश को यह देश ऐसा दूंगा कि वह सदा लों ५ उस की निज भूमि रहेगी। और अब तेरे दोनों पुत्र जो मिस्र में मेरे आने से पहिले जन्मे सो मेरे ही ठहरेंगे अर्थात जिस रीति रूबेन और शिमोन मेरे हैं उसी रीति एप्रैम और मनश्शे ६ भी मेरे ठहरेंगे। और उन के पीछे जो सन्तान तू जन्माएगा वह तेरे तो ठहरेंगे पर भाग पाने के समय वे अपने भाइयों ही के वंश में गिने ७ जावेंगे[1]। जब मैं पद्दान[2] से आता था तब एप्राता पहुंचने से थोड़ी ही दूर पहिले राहेल कनान देश में मार्ग में मेरे साम्हने मर गई और मैं ने उसे वहीं अर्थात एप्राता जो बेतुलेहेम भी ८ कहावता है उसी के मार्ग में मिट्टी दिई। तब इस्राएल को यूसुफ के पुत्र देख पड़े और उस ने ९ पूछा ये कौन हैं। यूसुफ ने अपने पिता से कहा ये मेरे पुत्र हैं जो परमेश्वर ने मुझे यहां दिये हैं उस ने कहा उन को मेरे पास ले आ कि मैं १० उन्हें आशीर्वाद दूं। इस्राएल की आंखें बुढ़ापे के कारण धुन्धली हो गई थीं यहां लों कि उसे कम सूझता था सो यूसुफ उन्हें उस के पास ले गया और उस ने उन्हें चूमकर गले लगा लिया। ११ तब इस्राएल ने यूसुफ से कहा मैं सोचता न था कि तेरा मुख फिर देखने पाऊंगा पर देख पर- १२ मेश्वर ने मुझे तेरा वंश भी दिखाया है। तब यूसुफ ने उन्हें अपने घुटनों के बीच से हटाकर और अपने मुंह के बल भूमि पर गिरके दण्डवत १३ किई। तब यूसुफ उन दोनों को लेकर अर्थात एप्रैम को अपने दहिने हाथ से कि वह इस्राएल के बायें हाथ पड़े और मनश्शे को अपने बायें हाथ से कि वह इस्राएल के दहिने हाथ पड़ें उन्हें उस के पास ले १४ गया। तब इस्राएल ने अपना दहिना हाथ बढ़ाकर एप्रैम के सिर पर जो लहुरा था और अपना बायां हाथ बढ़ाकर मनश्शे के सिर पर रख दिया उस ने तो जान बूझकर ऐसा किया नहीं तो १५ जेठा मनश्शे ही था। फिर उस ने यूसुफ को आशीर्वाद देकर कहा परमेश्वर जिस के सन्मुख मेरे बापदादे इब्राहीम और इसहाक अपने को जानकर[1] चलते थे और वही परमेश्वर मेरे जन्म से लेकर आज के दिन लों मेरा चरवाहा बना १६ है, और वही दूत मुझे सारी बुराई से छुड़ाता आया है वही अब इन लड़कों को आशीस दे और ये मेरे और मेरे बापदादे इब्राहीम और इसहाक के कहलाएं और पृथिवी में बहुतायत १७ से बढ़ें। जब यूसुफ ने देखा कि मेरे पिता ने अपना दहिना हाथ एप्रैम के सिर पर रक्खा है तब यह बात उस को बुरी लगी सो उस ने अपने पिता का हाथ इस मनसा से पकड़ लिया कि एप्रैम के सिर पर से उठाकर मनश्शे के सिर १८ पर रख दे। और यूसुफ ने अपने पिता से कहा हे पिता ऐसा नहीं क्योंकि जेठा यही है अपना १९ दहिना हाथ इस के सिर पर रख। उस के पिता ने नकारके कहा हे पुत्र मैं इस बात को भली भांति जानता हूं यद्यपि इस से भी मनुष्यों की एक मण्डली उत्पन्न होगी और यह भी महान हो जाएगा तौभी इस का छोटा भाई इस से अधिक महान हो जाएगा और उस के वंश से २० बहुत सी जातियां निकलेंगी। फिर उस ने उसी दिन यह कहकर उन को आशीर्वाद दिया कि इस्राएली लोग तेरा नाम ले लेकर ऐसा आशी- र्वाद दिया करेंगे कि परमेश्वर तुझे एप्रैम और मनश्शे के समान बना दे और उस ने मनश्शे २१ से पहिले एप्रैम का नाम लिया। तब इस्राएल ने यूसुफ से कहा देख मैं तो मरता हूं परन्तु परमेश्वर तुम लोगों के संग रहेगा और तुम को २२ तुम्हारे पितरों के देश में फिर पहुंचा देगा। और मैं तुझ को तेरे भाइयों से अधिक भूमि का एक भाग देता हूं जिस को मैं ने एमोरियों के

(१) मूल में. भाइयों के नाम पर कहाएंगे। (२) अर्थात. पद्दनराम।

(१) मूल में. जिस के साम्हने मेरे बापदादे इब्राहीम और इसहाक।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



हाथ से अपनी तलवार और धनुष के बल से ले लिया है ॥

४९. फिर याकूब ने अपने पुत्रों को यह कहकर बुलाया कि इकट्ठे हो जाओ मैं तुम को बताऊंगा कि अन्त २ के दिनों में तुम पर क्या क्या बीतेगा। हे याकूब के पुत्रो इकट्ठे होकर सुनो अपने पिता इस्राएल की ओर कान लगाओ।

३ हे रूबेन तू मेरा जेठा मेरा बल और मेरे पौरुष का पहिला फल है
प्रतिष्ठा का उत्तम भाग और शक्ति का भी उत्तम भाग तू ही है।

४ तू जो जल की नाईं उबलनेहारा है इस लिये औरों से श्रेष्ठ न ठहरेगा
क्योंकि तू अपने पिता की खाट पर चढ़ा
तब तू ने उस को अशुद्ध किया वह मेरे बिछौने पर चढ़ गया ॥

५ शिमोन और लेवी तो भाई भाई हैं
उन की तलवारें उपद्रव के हथियार हैं।

६ हे मेरे जीव उन के मर्म्म में न पड़
हे मेरी महिमा उन की सभा में मत मिल
क्योंकि उन्हों ने कोप से मनुष्यों को घात किया
और अपनी ही इच्छा पर चलकर बैलों की खूंच काटी है ॥

७ धिक्कार उन के कोप को जो प्रचण्ड था
और उन के रोष को जो निर्दय था मैं उन्हें याकूब में अलग अलग
और इस्राएल में तित्तर बित्तर कर दूंगा ॥

८ हे यहूदा तेरे भाई तेरा धन्यवाद करेंगे
तेरा हाथ तेरे शत्रुओं की गर्दन पर पड़ेगा
तेरे पिता के पुत्र तुझे दण्डवत करेंगे ॥

९ यहूदा सिंह का डांवरू है
हे मेरे पुत्र तू अहेर करके गुफा में गया है[1]
वह सिंह वा सिंहिनी की नाईं दबककर बैठ गया
फिर कौन उस को छेड़ेगा ॥

१० जब लों शीलो न आए
तब लों न तो यहूदा से राजदण्ड छूटेगा
न उस के वंश से[2] व्यवस्था देनेहारा अलग होगा
और राज्य राज्य के लोग उस के अधीन हो जाएंगे ॥

११ वह अपने जवान गदहे को दाखलता में
और अपनी गदही के बच्चे को उत्तम जाति की दाखलता में बान्धा करेगा
उस ने अपने वस्त्र दाखमधु में
और अपना पहिरावा दाखों के रस[1] में धोया है ॥

१२ उस की आंखें दाखमधु से चमकीली
और उस के दांत दूध से श्वेत होंगे ॥

१३ जबूलून समुद्र के तीर पर बास करेगा वह जहाजों के लिये बन्दर का काम देगा
और उस का परला भाग सीदोन के निकट पहुंचेगा ॥

१४ इस्साकार एक बड़ा और बलवन्त गदहा है
जो पशुओं के बाड़ों के बीच में दबका रहता है ॥

१५ उस ने एक विश्रामस्थान देखकर कि अच्छा है
और एक देश कि मनोहर है
अपने कन्धे को बोझ उठाने के लिये झुकाया
और बेगारी में दास का सा काम करने लगा ॥

१६ दान इस्राएल का एक गोत्र होकर
अपने जातिभाइयों का न्याय करेगा ॥

१७ दान मार्ग में का एक सांप
और रास्ते में का एक नाग होगा
जो घोड़े की नली को डंसता है
जिस से उस का सवार पछाड़ खाकर गिर पड़ता है ॥

१८ हे यहोवा मैं तुझी से उद्धार पाने की बाट जोहता आया हूं ॥

१९ गाद पर एक दल चढ़ाई तो करेगा
पर वह उसी दल की पिछाड़ी पर छापा मारेगा ॥

२० आशेर से जो अन्न उत्पन्न होगा वह उत्तम होगा
और वह राजा के योग्य स्वादिष्ट भोजन दिया करेगा ॥

२१ नप्ताली एक छूटी हुई हरिणी है
वह सुन्दर बातें बोलता है ॥

२२ यूसुफ फलवन्त लता की एक शाखा[2] है
वह सोते के पास लगी हुई फलवन्त लता की एक शाखा[2] है
उस की डालियां[3] भीत पर से चढ़कर फैल जाती हैं।

२३ धनुर्धारियों ने उस को खेदित किया
और उस पर तीर मारे और उस के पीछे पड़े हैं ॥

२४ पर उस का धनुष दृढ़ रहा
और उस की बांह और हाथ
याकूब के उसी शक्तिमान ईश्वर के हाथों के द्वारा फुर्तीले हुए
जिस के पास से वह चरवाहा आएगा जो इस्रा-

(१) मूल में. अहेर से चढ़ गया है। (२) मूल में. उस के पैरों के बीच से।

(१) मूल में. लोहू। (२) मूल में. पुत्र। (३) मूल में. बेटियां।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



करनेहारे को तुम्हारे घरों में मारने के लिये न २४ जाने देगा। फिर तुम इस विधि को अपने और अपने वंश के लिये सदा की विधि जानकर २५ माना करो। जब तुम उस देश में जिसे यहोवा अपने कहे के अनुसार तुम को देगा प्रवेश करो २६ तब यह काम किया करना। और जब तुम्हारे लड़केबाले तुम से पूछें कि इस काम से तुम्हारा २७ क्या प्रयोजन है, तब तुम उन को यह उत्तर देना कि यहोवा ने जो मिस्रियों के मारने के समय मिस्र में रहते हुए हम इस्राएलियों के घरों को छोड़के[1] हमारे घरों को बचाया इसी कारण उस के फसह[2] का यह बलिदान किया जाता है। तब २८ लोगों ने सिर झुकाकर दण्डवत किई। और इस्राएलियों ने जाकर जो आज्ञा यहोवा ने मूसा और हारून को दिई थी उसी के अनुसार किया॥

२९ आधी रात को यहोवा ने मिस्र देश में सिंहासन पर विराजनेहारे फिरौन से लेकर गड़हे में पड़े हुए बन्धुए तक सब के पहिलौठों को बरन पशुओं तक के सब पहिलौठों को मार ३० डाला। और फिरौन रात ही को उठ बैठा और उस के सब कर्मचारी बरन सारे मिस्री उठे और मिस्र में बड़ा हाहाकार मचा क्योंकि एक भी ऐसा घर न था जिस में कोई मरा न ३१ हो। तब फिरौन ने रात ही रात में मूसा और हारून को बुलवाकर कहा तुम इस्राएलियों समेत मेरी प्रजा के बीच से निकल जाओ और अपने कहे के अनुसार जाकर यहोवा की उपा- ३२ सना करो। अपने कहे के अनुसार अपनी भेड़ बकरियों और गाय बैलों को साथ ले जाओ ३३ और मुझे आशीर्वाद दे जाओ। और मिस्री जो कहते थे कि हम तो सब मर मिटे हैं सो उन्हों ने इस्राएली लोगों को दबाकर कहा कि ३४ देश से झटपट निकल जाओ। सो उन्हों ने अपने गूंधे गुन्धाये आटे को बिना खमीर दिये ही कठौतियों समेत कपड़ों में बान्धकर अपने ३५ अपने कन्धे पर चढ़ा लिया। और इस्राएलियों ने मूसा के कहे के अनुसार मिस्रियों से सोने ३६ चांदी के गहने और वस्त्र मांग लिये। और यहोवा ने मिस्रियों को अपनी प्रजा के लोगों पर ऐसा दयालु किया कि उन्हों ने जो जो मांगा सो सो दिया। सो इस्राएलियों ने मिस्रियों को लूट लिया॥

(१) मूल में. लांघ। (२) अर्थात लांघनपर्व।

तब इस्राएली रामसेस से कूच करके सुक्कोत ३७ को चले और बालबच्चों को छोड़ वे कोई छः लाख पुरुष प्यादे थे। और उन के साथ मिली ३८ जुली हुई एक भीड़ गई और भेड़ बकरी गाय बैल बहुत से पशु भी साथ गये। सो जो गूंधा ३९ आटा वे मिस्र से साथ ले गये उस की उन्हों ने बिन खमीर दिये रोटियां बनाई क्योंकि वे मिस्र से ऐसे बरबस निकाले गये कि विलम्ब न कर सके और न मार्ग में खाने के लिये कुछ बना सके थे इसी से वह गूंधा आटा बिन खमीर का था। मिस्र में बसे हुए इस्राएलियों को चार ४० सौ तीस बरस बीत गये थे। और उन चार सौ ४१ तीस बरसों के बीते पर ठीक उसी दिन यहोवा की सारी सेना मिस्र देश से निकल गई। यहोवा ४२ जो इस्राएलियों को मिस्र देश से निकाल लाया इस कारण वह रात उस के निमित्त मानने के अति योग्य है यह यहोवा की वही रात है जिस का पीढ़ी पीढ़ी में मानना इस्राएलियों को अति अवश्य है॥

फिर यहोवा ने मूसा और हारून से कहा ४३ फसह[1] की विधि यह है कि कोई परदेशी उस में से न खाए। पर जो किसी का मोल लिया ४४ हुआ दास हो और तुम लोगों ने उस का खतना किया हो वह तो उस में से खा सकेगा। पर ४५ उपरी और मजूर उस में से न खाएं। उस ४६ का खाना एक ही एक घर में हो अर्थात तुम उस के मांस में से कुछ घर से बाहर न ले जाना। और बलिपशु की कोई हड्डी न तोड़ना। फसह[1] ४७ का मानना इस्राएल की सारी मण्डली का कर्त्तव्य कर्म्म है। और यदि कोई परदेशी ४८ तुम लोगों के संग रहकर यहोवा के लिये फसह[1] को मानना चाहे तो वह अपने यहां के सब पुरुषों का खतना कराए तब वह समीप आकर उस को माने और वह तो देशी मनुष्य के बराबर ठहरे पर कोई खतनारहित पुरुष उस में से न खाने पाए। उस की व्यवस्था देशी और ४९ तुम्हारे बीच में रहनेहारे परदेशी दोनों के लिये एक ही हो। यह आज्ञा जो यहोवा ने ५० मूसा और हारून को दिई उस के अनुसार सारे इस्राएलियों ने किया। और ठीक उसी दिन ५१ यहोवा इस्राएलियों को मिस्र देश से दल दल करके निकाल ले गया॥

(१) अर्थात लांघनपर्व।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



**१३. फिर** यहोवा ने मूसा से कहा कि, २ क्या मनुष्य के क्या पशु के इस्राएलियों में जितने अपनी अपनी मा के पहिलौठे हों उन्हें मेरे लिये पवित्र मानना, वे तो मेरे ही हैं ॥

३ फिर मूसा ने लोगों से कहा इस दिन को स्मरण रक्खो जिस में तुम लोग दासत्व के घर अर्थात् मिस्र से निकल आये हो यहोवा तो तुम को वहां से अपने हाथ के बल से निकाल लाया, ४ खमीरी रोटी न खाई जाए। आबीब महीने के ५ इसी दिन में तुम निकलने लगे हो। सो जब यहोवा तुम को कनानी हित्ती एमोरी हिव्वी और यबूसी लोगों के देश में पहुंचाएगा जिस के तुम्हें देने की उस ने तुम्हारे पितरों से किरिया खाई थी और उस में दूध और मधु की धारा बहती हैं तब तुम इसी महीने में यह काम ६ करना। सात दिन लों अखमीरी रोटी खाया करना और सातवें दिन यहोवा के लिये पर्व ७ मानना। इन सातों दिनों में अखमीरी रोटी खाई जाए बरन तुम्हारे देश भर में न खमीरी रोटी न खमीर तुम्हारे पास देखने में आए। ८ और अगले समय[1] तुम अपने अपने बेटे को यह कहकर समझा देना कि यह तो हम उसी काम के कारण करते हैं जो यहोवा ने हमारे मिस्र से ९ निकल आने के समय हमारे लिये किया था। फिर यह तुम्हारे लिये तुम्हारे हाथ पर की चिन्हानी और तुम्हारी भौंओं के बीच की स्मरण करानेहारी वस्तु का काम दे जिस से यहोवा की व्यवस्था तुम्हारे मुंह पर रहे क्योंकि यहोवा तुम्हें बलवन्त हाथ से मिस्र से निकाल लाया है। १० इस कारण तुम इस विधि को बरस बरस नियत समय पर माना करना ॥

११ फिर जब यहोवा उस किरिया के अनुसार जो उस ने तुम्हारे पितरों से और तुम से भी खाई है तुम्हें कनानियों के देश में पहुंचाकर उस को १२ तुम्हें देगा, तब तुम में से जितने अपनी अपनी मा के पहिलौठे हों उन को और तुम्हारे पशुओं में जो ऐसे हों उन को भी यहोवा के लिये अर्पण १३ करना, नर तो यहोवा के हैं। और गदही के हर एक पहिलौठे की सन्ती मेम्ना देकर उस को छुड़ा लेना और यदि तुम उसे छुड़ाना न चाहो तो उस का गला तोड़ देना पर अपने सब पहि- १४ लौठे पुत्रों को बदला देकर छुड़ा लेना। और आगे के दिनों में जब तुम्हारे बेटे तुम से पूछें कि यह क्या है तो उन से कहना कि यहोवा हम लोगों को दासत्व के घर से अर्थात् मिस्र देश से हाथ के बल से निकाल लाया है। १५ उस समय जब फिरौन कठोर होकर हमें छोड़ना नकारता था तब यहोवा ने मिस्र देश में मनुष्य से लेकर पशु लों सब के पहिलौठों को मार डाला इसी कारण पशुओं में से तो जितने अपनी अपनी मा के पहिलौठे नर हैं उन्हें हम यहोवा के लिये बलि करते हैं पर अपने सब पहिलौठे पुत्रों को हम बदला देकर छुड़ा लेते हैं। १६ और यह तुम्हारे हाथों पर चिन्हानी सी और तुम्हारे भौंओं के बीच टीका सा ठहरे क्योंकि यहोवा हम लोगों को मिस्र से हाथ के बल से निकाल लाया है ॥

१७ जब फिरौन ने लोगों को जाने दिया तब यद्यपि पलिश्तियों के देश होकर जो मार्ग जाता है वह छोटा था तौभी परमेश्वर यह सोचकर उन को उस मार्ग से न ले गया कि कहीं ऐसा न हो कि जब ये लोग लड़ाई देखें तब पछताकर मिस्र को लौट आएं। १८ सो परमेश्वर उन को चक्कर खिलाकर लाल समुद्र के जंगल के मार्ग से ले चला। और इस्राएली पांति बांधे हुए मिस्र से १९ चले गये। और मूसा यूसुफ की हड्डियों को साथ लेता गया क्योंकि यूसुफ ने इस्राएलियों से यह कहकर कि परमेश्वर निश्चय तुम्हारी सुधि लेगा उन को इस विषय की दृढ़ किरिया खिलाई थी कि हम तेरी हड्डियों को अपने साथ यहां से ले २० जाएंगे। फिर उन्हों ने सुक्कोत से कूच करके जंगल की छोर पर एताम में डेरा किया। २१ और यहोवा उन्हें दिन को तो मार्ग दिखाने के लिये बादल के खंभे में और रात को उंजियाला देने के लिये आग के खंभे में होकर उन के आगे आगे चला करता था कि वे रात और दिन दोनों में चल सकें। २२ उस ने न तो बादल के खंभे को दिन में न आग के खंभे को रात में लोगों के आगे से हटाया ॥

(इस्राएल के लाल समुद्र के पार जाने का वर्णन।)

**१४. यहोवा** ने मूसा से कहा, २ इस्राएलियों को आज्ञा दे कि तुम फिरके मिगदोल और समुद्र के बीच पीहहीरोत के सन्मुख बाल्सपोन के साम्हने अपने डेरे खड़े करो उसी के साम्हने समुद्र के तीर पर डेरे खड़े करो। ३ तब फिरौन इस्राएलियों के विषय में सोचेगा कि वे देश में फंसे हैं जंगल के कारण फंस गये हैं। ४ सो मैं फिरौन के मन को

(१) मूल में. उस दिन।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



हठीला कर दूंगा और वह उन का पीछा करेगा सो फिरौन और उस की सारी सेना के द्वारा मेरी महिमा होगी तब मिस्री जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं। और उन्हों ने वैसा ही किया। ५ जब मिस्र के राजा को यह समाचार मिला कि वे लोग भाग गये तब फिरौन और उस के कर्म्मचारियों का मन उन के विरुद्ध फिर गया और वे कहने लगे हम ने यह क्या किया कि इस्राएलियों को अपनी सेवकाई से छुटकारा देकर जाने दिया। ६ तब उस ने अपना रथ जुतवाया ७ और अपनी सेना को संग लिया। सो उस ने छः सौ अच्छे से अच्छे रथ बरन मिस्र के सब रथ लिये और उन सभों पर सरदार बैठाये। ८ और यहोवा ने मिस्र के राजा फिरौन के मन को हठीला कर दिया सो उस ने इस्राएलियों का पीछा किया और इस्राएली तो बेखटके[1] निकले चले जाते थे। ९ पर फिरौन के सब घोड़ों और रथों और सवारों समेत मिस्री सेना ने उन का पीछा करके उन्हें जो पीहहीरोत के पास बालसपोन के साम्हने समुद्र के तीर पर डेरे डाले पड़े थे जा लिया। १० जब फिरौन निकट आया तब इस्राएलियों ने आंखें उठाकर देखा कि मिस्री हमारा पीछा किये चले आते हैं और इस्राएलियों ने अति भय खाया और चिल्लाकर यहोवा की दोहाई दिई। ११ और वे मूसा से कहने लगे क्या मिस्र में कबरें न थीं जो तू हम को वहां से मरने के लिये जंगल में ले आया है तू ने हम से यह क्या किया कि हम को मिस्र से निकाल लाया। १२ क्या हम तुझ से मिस्र में यही बात न कहते रहे कि हमें रहने दे कि हम मिस्रियों की सेवा करें। हमारे लिये जंगल में मरने से मिस्रियों की सेवा करनी अच्छी थी। १३ मूसा ने लोगों से कहा डरो मत खड़े खड़े वह उद्धार का काम देखो जो यहोवा आज तुम्हारे लिये करेगा क्योंकि जिन मिस्रियों को तुम आज देखते हो उन को फिर कभी न देखोगे। १४ यहोवा आप ही तुम्हारे लिये लड़ेगा सो तुम चुपचाप रहो॥

१५ तब यहोवा ने मूसा से कहा तू क्यों मेरी दोहाई दे रहा है इस्राएलियों को आज्ञा दे कि यहां से कूच करो। १६ और तू अपनी लाठी उठाकर अपना हाथ समुद्र के ऊपर बढ़ा और वह दो भाग हो जाएगा तब इस्राएली समुद्र के बीच होकर स्थल ही स्थल चले जाएं। १७ और सुन मैं आप मिस्रियों के मन को हठीला करता हूं और वे उन का पीछा करके समुद्र में पैठेंगे तब फिरौन और उस की सारी सेना और रथों और सवारों के द्वारा मेरी महिमा होगी। १८ सो जब फिरौन और उस के रथों और सवारों के द्वारा मेरी महिमा होगी तब मिस्री जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं। १९ तब परमेश्वर का दूत जो इस्राएली सेना के आगे आगे चला करता था सो जाकर उन के पीछे हो गया और बादल का खंभा उन के आगे से हटकर उन के पीछे जा ठहरा। २० सो वह मिस्रियों की सेना और इस्राएलियों की सेना के बीच आ गया और बादल और अन्धकार तो हुआ तौभी उस ने रात को प्रकाशित किया और वे रात भर एक दूसरे के पास न आये। २१ और मूसा ने अपना हाथ समुद्र के ऊपर बढ़ाया और यहोवा ने रात भर प्रचण्ड पुरवाई चलाई और समुद्र को दो भाग करके जल ऐसा हटा दिया कि उस के बीच सूखी भूमि हो गई। २२ तब इस्राएली समुद्र के बीच स्थल ही स्थल होकर चले और जल उन की दहिनी और बाईं ओर भीत का काम देता था। २३ तब मिस्री अर्थात फिरौन के सब घोड़े रथ और सवार उन का पीछा किये हुए समुद्र के बीच में चले गये। २४ और रात के पिछले पहर में यहोवा ने बादल और आग के खंभे में से मिस्रियों की सेना पर दृष्टि करके उन्हें घबरा दिया। २५ और उस ने उन के रथों के पहियों को निकाल डाला सो उन का चलाना कठिन हो गया तब मिस्री आपस में कहने लगे आओ हम इस्राएलियों से भागें क्योंकि उन की ओर से मिस्रियों के साथ यहोवा लड़ता है॥

२६ फिर यहोवा ने मूसा से कहा अपना हाथ समुद्र के ऊपर बढ़ा कि जल मिस्रियों और उन के रथों और सवारों पर फिर बह आए। २७ तब मूसा ने अपना हाथ समुद्र के ऊपर बढ़ाया और भोर होते होते क्या हुआ कि समुद्र फिर ज्यों का त्यों अपने बल पर आने लगा और मिस्री उस के उलटे भागने लगे पर यहोवा ने उन को समुद्र के बीच झटक दिया। २८ और जल पलटने से जितने रथ और सवार इस्राएलियों के पीछे समुद्र में आये थे सो सब बरन फिरौन की सारी सेना उस में डूब गई और उस में से एक भी न बचा। २९ पर इस्राएली समुद्र के बीच स्थल ही स्थल होकर चले गये और जल उन की दहिनी और बाईं दोनों ओर भीत का काम देता था। ३० सो यहोवा ने उस दिन इस्राएलियों को मिस्रियों के

(१) मूल में. ऊंचे हाथ के साथ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



वश से छुड़ाया और इस्राएलियों ने मिस्रियों को
३१ समुद्र के तीर पर मरे पड़े हुए देखा। और यहोवा
ने मिस्रियों पर जो अपना हाथ बलवन्त दिखाया
उस को इस्राएलियों ने देखकर यहोवा का भय
माना और यहोवा की और उस के दास मूसा
की भी प्रतीति किई ॥

१५. तब मूसा और इस्राएलियों ने यहोवा के लिये यह गीत गाया। उन्हों ने कहा
मैं यहोवा का गीत गाऊंगा क्योंकि वह महा-
प्रतापी ठहरा
घोड़ों समेत सवारों को उस ने समुद्र में डाल
दिया है ॥
२ याह मेरा बल और भजन का विषय है
और वह मेरा उद्धार ठहर गया है
मेरा ईश्वर वही है मैं उस की स्तुति करूंगा
मेरे पितर का परमेश्वर वही है मैं उस को
सराहूंगा ॥
३ यहोवा योद्धा है
उस का नाम यहोवा ही है ॥
४ फिरौन के रथों और सेना को उस ने समुद्र में
डाल दिया
और उस के उत्तम से उत्तम रथी लाल समुद्र में
डूब गये ॥
५ गहिरे जल ने उन्हें ढांप लिया
वे पत्थर की नाईं गहिरे स्थानों में बूड़ गये ॥
६ हे यहोवा तेरा दहिना हाथ शक्ति में महा-
प्रतापी हुआ
हे यहोवा तेरा दहिना हाथ शत्रु को चकनाचूर
कर देता है ॥
७ और तू अपने विरोधियों को अपने अति प्रताप
से गिरा देता है
तू अपना कोप भड़काता और वे भूसे की नाईं
भस्म हो जाते हैं ॥
८ और तेरे नथनों की सांस से जल की राशि हो गई
धाराएं ढेर की नाईं थंभ गईं
समुद्र के मध्य में गहिरा जल जम गया ॥
९ शत्रु ने कहा था
मैं पीछा करूंगा मैं जा पकडूंगा मैं लूट को
बांट लूंगा
उन से मेरा जी भर जाएगा
मैं अपनी तलवार खींचते ही अपने हाथ से उन
को नाश कर डालूंगा ॥

१० तू ने अपने श्वास का पवन चलाया तब समुद्र
ने उन को ढांप लिया
वे महाजलराशि में सीसे की नाईं डूब गये ॥
११ हे यहोवा देवताओं में तेरे तुल्य कौन है
तू तो पवित्रता के कारण प्रतापी और अपनी
स्तुति करनेहारों के भय के योग्य
और आश्चर्य्यकर्म्म का कर्त्ता है ॥
१२ तू ने अपना दहिना हाथ बढ़ाया है
पृथिवी उन को निगले जाती है ॥
१३ अपनी करुणा से तू ने अपनी छुड़ाई हुई प्रजा
की अगुवाई किई है
अपने बल से तू उसे अपने पवित्र निवासस्थान
को ले चला है ॥
१४ देश देश के लोग सुनकर कांप उठेंगे
पलिश्तियों को मानो पीड़ें उठेंगी ॥
१५ तब एदोम के अधिपति भभर जाएंगे
मोआब के महाबलियों को थरथराहट पकड़ेगी
सब कनाननिवासी गल जाएंगे ॥
१६ उन में त्रास और घबराहट समाएगी
तेरी बांह के प्रताप से वे पत्थर की नाईं अन-
बोल हो जाएंगे
तब लों हे यहोवा तेरी प्रजा के लोग पार होंगे
तब लों तेरी मोल लिई हुई प्रजा के लोग पार
हो जाएंगे ॥
१७ तू उन्हें पहुंचाकर अपने निज भागवाले पहाड़
पर रोपेगा
यह वही स्थान है हे यहोवा जिसे तू ने अपने
निवास के लिये बनाया
और वही पवित्रस्थान है जिसे हे प्रभु तू ने आप
ही स्थिर किया है ॥
१८ यहोवा सदा सर्वदा राज्य करता रहेगा ॥
१९ यह गीत गाने का कारण यह है कि फिरौन के
घोड़े रथों और सवारों समेत समुद्र के बीच में
पैठ गये और यहोवा उन के ऊपर समुद्र का
जल लौटा ले आया पर इस्राएली समुद्र के
२० बीच स्थल ही स्थल होकर चले गये। और
हारून की बहिन मरियम नाम नबिया ने हाथ
में डफ लिया और सब स्त्रियां डफ लिये नाचती
२१ हुई उस के पीछे हो लिईं। और मरियम उन
के साथ यह टेक गाती गई कि
यहोवा का गीत गाओ क्योंकि वह महाप्रतापी
ठहरा है
घोड़ों समेत सवारों को उस ने समुद्र में डाल
दिया है ॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२२ तब मूसा ने इस्राएलियों को लाल समुद्र से कूच कराया और वे सूर नाम जंगल में निकल गये और जंगल में जाते हुए तीन दिन लों पानी २३ न पाया। फिर मारा नाम एक स्थान पर पहुंच कर वहां का पानी जो खारा था सो उसे न पी सके इस कारण उस स्थान का नाम मारा[1] २४ पड़ा। सो वे यह कहकर मूसा के विरुद्ध कुड़कुड़ाने २५ लगे कि हम क्या पीएं। तब मूसा ने यहोवा की दोहाई दिई और यहोवा ने उसे एक पेड़ बतला दिया जिसे जब उस ने पानी में डाला तब वह पानी मीठा हो गया। वहीं यहोवा ने उन के लिये एक विधि और नियम ठहराया और वहीं उस ने यह कहकर उन की परीक्षा किई २६ कि, यदि तू अपने परमेश्वर यहोवा का वचन तन मन से सुने और जो उस की दृष्टि में ठीक है वही करे और उस की आज्ञाओं पर कान लगाए और उस की सब विधियों को माने तो जितने रोग मैं ने मिस्रियों के उपजाये थे उन में से एक भी तेरे न उपजाऊंगा क्योंकि मैं तुम्हारा चंगा करनेहारा यहोवा हूं॥

(इस्राएलियों को आकाश से रोटी और चटान में से पानी मिलने का वर्णन.)

२७ तब वे एलीम को आये जहां पानी के बारह सोते और सत्तर खजूर के पेड़ थे और वहां उन्हों ने जल के पास डेरे खड़े किये।

१६. फिर एलीम से कूच करके इस्राएलियों की सारी मण्डली मिस्र देश से निकलने के महीने के दूसरे महीने के पन्द्रहवें दिन को सीन नाम जंगल में जो एलीम और सीनै पर्वत के २ बीच में है आ पहुंची। जंगल में इस्राएलियों की सारी मंडली मूसा और हारून के विरुद्ध ३ कुड़कुड़ाई। और इस्राएली उन से कहने लगे कि जब हम मिस्र देश में मांस की हंडियों के पास बैठकर मनमाना भोजन खाते थे तब यदि हम यहोवा के हाथ से मार डाले भी जाते तो उत्तम वही था पर तुम हम को इस जंगल में इस लिये निकाल ले आये हो कि इस सारे ४ समाज को भूखों मार डालो। तब यहोवा ने मूसा से कहा सुन मैं तुम लोगों के लिये आकाश से भोजनवस्तु बरसाऊंगा और ये लोग दिन दिन बाहर जाकर दिन दिन का भोजन बटोरा करेंगे इस से मैं उन की परीक्षा करूंगा कि ये मेरी ५ व्यवस्था पर चलेंगे कि नहीं। और छठवें दिन वह भोजन और दिनों से दूना होगा सो जो कुछ ये उस दिन बटोरें उसे तैयार कर रक्खें। तब मूसा ६ और हारून ने सारे इस्राएलियों से कहा सांझ को तुम जान लोगे कि जो तुम को मिस्र देश से निकाल ले आया है वह यहोवा है। और भोर ७ को तुम्हें यहोवा का तेज देख पड़ेगा क्योंकि तुम यहोवा पर जो कुड़कुड़ाते हो उसे वह सुनता है और हम क्या हैं कि तुम हम पर कुड़कुड़ाते हो। फिर मूसा ने कहा यह कब होगा जब यहोवा ८ सांझ को तो तुम्हें खाने के लिये मांस और भोर को रोटी मनमानते देगा क्योंकि तुम जो उस पर कुड़कुड़ाते हो उसे वह सुनता है और हम क्या हैं तुम्हारा कुड़कुड़ाना हम पर नहीं यहोवा ही पर होता है। फिर मूसा ने हारून से कहा ९ इस्राएलियों की सारी मण्डली को आज्ञा दे कि यहोवा के साम्हने बरन उस के समीप आओ क्योंकि उस ने तुम्हारा कुड़कुड़ाना सुना है। हारून इस्राएलियों की सारी मण्डली से ऐसी १० ही बातें कर रहा था कि उन्हों ने जंगल की ओर दृष्टि करके देखा कि बादल में यहोवा का तेज देख पड़ता है। तब यहोवा ने मूसा से कहा, ११ इस्राएलियों का कुड़कुड़ाना मैं ने सुना है सो उन १२ से कह दे कि गोधूलि के समय तुम मांस खाओगे और भोर को तुम रोटी से तृप्त हो जाओगे और तुम यह जान लोगे कि मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं। सांझ को क्या हुआ कि बटेरें १३ आकर सारी छावनी पर बैठ गईं और भोर को छावनी के चारों ओर ओस पड़ी। और जब १४ ओस सूख[1] गई तो वे क्या देखते हैं कि जंगल की भूमि पर छोटे छोटे छिलके छोटाई में पाले के किनकों के समान पड़े हैं। यह देखकर इस्रा- १५ एली जो न जानते थे कि यह क्या वस्तु है सो आपस में कहने लगे यह तो मान[2] है तब मूसा ने उन से कहा यह तो वही भोजनवस्तु है जिसे यहोवा तुम्हें खाने के लिये देता है। जो आज्ञा १६ यहोवा ने दिई है वह यह है कि तुम उस में से अपने अपने खाने के योग्य बटोरा करना अर्थात अपने अपने प्राणियों की गिनती के अनुसार मनुष्य पीछे एक एक ओमेर बटोरना जिस के डेरे में जितने हों सो उन्हीं भर के लिये बटोरा करे। सो इस्राएलियों ने वैसा ही किया और १७ किसी ने अधिक किसी ने थोड़ा बटोर लिया। और जब उन्हों ने उस को ओमेर से नापा तब १८

(१) अर्थात, खारा वा कडुआ।

(१) मूल में. चढ़। (२) अर्थात क्या. वा अंश।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



जिस के पास अधिक था उस के कुछ अधिक न रह गया और जिस के पास थोड़ा था उस को कुछ घटी न हुई क्योंकि एक एक मनुष्य ने अपने १९ खाने के योग्य ही बटोर लिया था। फिर मूसा ने उन से कहा कोई इस में से कुछ बिहान लों २० न रख छोड़े। तौभी उन्हों ने मूसा की न मानी सो जब किसी किसी मनुष्य ने उस में से कुछ बिहान लों रख छोड़ा तब उस में कीड़े पड़ गये और वह २१ बसाने लगा तब मूसा उन पर रिसियाया। और उसे वे भोर भोर को अपने अपने खाने के योग्य बटोर लेते थे, और जब धूप कड़ी होती थी तब २२ वह गल जाता था। पर छठवें दिन उन्हों ने दूना अर्थात मनुष्य पीछे दो दो ओमेर बटोर लिया और मण्डली के सब प्रधानों ने आकर २३ मूसा को बता दिया। उस ने उन से कहा यह तो वही बात है जो यहोवा ने कही क्योंकि कल परमविश्राम अर्थात यहोवा के लिये पवित्र विश्राम होगा सो तुम्हें जो तन्दूर में पकाना हो उसे पकाओ और जो सिझाना हो उसे सिझाओ और इस में से जितना बचे उसे बिहान के लिये २४ रख छोड़ो। जब उन्हों ने उस को मूसा की इस आज्ञा के अनुसार बिहान लों रख छोड़ा तब न २५ तो वह बसाया और न उस में कीड़े पड़े। तब मूसा ने कहा आज उसी को खाओ क्योंकि आज जो यहोवा का विश्रामदिन है इस लिये आज २६ तुम को वह मैदान में न मिलेगा। छः दिन तो तुम उसे बटोरा करोगे पर सातवां दिन जो विश्राम का दिन है उस में वह न मिलेगा। २७ तौभी लोगों में से कोई कोई सातवें दिन बटोरने के लिये बाहर गये पर उन को कुछ न मिला। २८ तब यहोवा ने मूसा से कहा तुम लोग मेरी आज्ञाओं और व्यवस्था का मानना कब लों २९ नकारते रहोगे। देखो यहोवा ने जो तुम को विश्राम का दिन दिया है इसी कारण वह छठवें दिन को दो दिन का भोजन तुम्हें देता है सो तुम अपने अपने यहां बैठे रहना सातवें दिन ३० कोई अपने स्थान से बाहर न जाना। सो लोगों ३१ ने सातवें दिन विश्राम किया। और इस्राएल के घरानेवालों ने उस वस्तु का नाम मान रक्खा और वह धनिया के समान श्वेत था और उस ३२ का स्वाद मधु के बने हुए पूए का सा था। फिर मूसा ने कहा यहोवा ने जो आज्ञा दिई वह यह है कि इस में से ओमेर भर अपने वंश की पीढ़ी पीढ़ी के लिये रख छोड़ो जिस से वे जानें कि यहोवा हम को मिस्र देश से निकालकर जंगल में कैसी रोटी खिलाता था। तब मूसा ने हारून ३३ से कहा एक पात्र लेकर उस में ओमेर भर मान रख और उसे यहोवा के आगे धर दे कि वह तुम्हारी पीढ़ियों के लिये रक्खा रहे। सो जो ३४ आज्ञा यहोवा ने मूसा को दिई थी उसी के अनुसार हारून ने उस को साक्षीपत्र के आगे धर दिया कि वह वहीं रक्खा रहे। इस्राएली ३५ जब लों बसे हुए देश में न पहुंचे तब लों अर्थात चालीस बरस लों मान को खाते रहे वे जब लों कनान देश के सिवाने पर न पहुंचे तब लों मान को खाते रहे। ओमेर तो एपा का दसवां ३६ भाग है॥

**१७. फिर** इस्राएलियों की सारी मण्डली सीन नाम १ जंगल से निकल चली और यहोवा की आज्ञा के अनुसार कूच करके रपीदीम में अपने डेरे खड़े किये और वहां लोगों को पीने का पानी न मिला। सो वे मूसा से झगड़ा करके कहने लगे २ कि हमें पीने का पानी दे मूसा ने उन से कहा तुम मुझ से क्यों झगड़ते हो और यहोवा की परीक्षा क्यों करते हो। फिर वहां लोगों को पानी ३ की जो प्यास लगी सो वे यह कहकर मूसा पर कुड़कुड़ाये कि तू हमें लड़केबालों और पशुओं समेत प्यासों मार डालने को मिस्र से क्यों ले आया है। तब मूसा ने यहोवा की दोहाई दिई ४ और कहा इन लोगों से मैं क्या करूं ये तो मुझ पर पत्थरवाह करने को तैयार होने पर हैं। यहोवा ने मूसा से कहा इस्राएल के पुरनियों में ५ से किसी किसी को साथ ले अपनी उसी लाठी को जिस से तू ने नील नदी[1] को मारा था हाथ में लिये हुए लोगों के आगे होकर चल। सुन मैं ६ तेरे आगे जाकर उधर होरेब पहाड़ की एक चटान पर खड़ा रहूंगा और तू उस चटान पर मारना तब उस में से पानी निकलेगा कि ये लोग पीएं। तब मूसा ने इस्राएल के पुरनियों के देखते वैसा ही किया। और मूसा ने उस स्थान का नाम ७ मस्सा[2] और मरीबा[3] रक्खा क्योंकि इस्राएलियों ने वहां झगड़ा किया और यह कहकर यहोवा की परीक्षा भी किई कि क्या यहोवा हमारे बीच है वा नहीं॥

(१) मूल में. योर। (२) अर्थात. परीक्षा। (३) अर्थात. झगड़ा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



(अमालेकियों पर विजय.)

८ तब अमालेकी आकर रपीदीम में इस्राएलियों ९ से लड़ने लगे। और मूसा ने यहोशू से कहा हमारे लिये कई एक पुरुषों को छांटकर निकल और अमालेकियों से लड़ और मैं कल परमेश्वर की लाठी हाथ में लिये हुए टीले की चोटी पर १० खड़ा रहूंगा। मूसा की इस आज्ञा के अनुसार यहोशू अमालेकियों से लड़ने लगा और मूसा हारून और हूर टीले की चोटी पर चढ़ गये। ११ और जब तक मूसा अपना हाथ उठाये रहता तब तक तो इस्राएल प्रबल होता था पर जब जब वह उसे नीचे करता तब तब अमालेक प्रबल १२ होता था। और जब मूसा के हाथ भर गये तब उन्हों ने एक पत्थर लेकर मूसा के नीचे रख दिया और वह उस पर बैठ गया और हारून और हूर एक एक अलंग में उस के हाथों को संभाले रहे सो उस के हाथ सूर्य्य डूबने लों स्थिर १३ रहे। सो यहोशू ने अनुचरों समेत अमालेकियों १४ को तलवार के बल से हरा दिया। तब यहोवा ने मूसा से कहा स्मरण के लिये इस बात को पुस्तक में लिख दे और यहोशू को सुना दे कि यहोवा अमालेक का स्मरण तक आकाश के तले १५ से पूरी रीति मिटा डालेगा। तब मूसा ने एक वेदी बनाकर उस का नाम यहोवानिस्सी[1] रक्खा, १६ और कहा याह के सिंहासन पर जो हाथ उठाया हुआ है इस लिये यहोवा की लड़ाई अमालेकियों से पीढ़ी पीढ़ी में बनी रहेगी॥

(मूसा के अपने ससुर से भेंट करने का वर्णन.)

**१८. और** मूसा के ससुर मिद्यान के याजक यित्रो ने यह सुना कि परमेश्वर ने मूसा और अपनी प्रजा इस्राएल के लिये क्या क्या किया था अर्थात यह कि किस रीति से यहोवा इस्राएलियों को मिस्र से निकाल २ ले आया। तब मूसा के ससुर यित्रो मूसा की स्त्री सिप्पोरा को जो पहिले नैहर भेज दिई गई ३ थी, और उस के दोनों बेटों को भी ले आया इन में से एक का नाम मूसा ने यह कहकर गेर्शोम रक्खा था कि मैं अन्यदेश में परदेशी हुआ हूं। ४ और दूसरे का नाम उस ने यह कहकर एलीएजेर[2] रक्खा कि मेरे पिता के परमेश्वर ने मेरा सहायक होकर मुझे फिरौन की तलवार से ५ बचाया। मूसा की स्त्री और बेटों को उस का ससुर यित्रो संग लिये हुए उस के पास जंगल के उस स्थान में आया जहां उस का डेरा पड़ा था ६ वह तो परमेश्वर के पर्वत के पास है। और आकर उस ने मूसा के पास यह कहला भेजा कि मैं तेरा ससुर यित्रो हूं और दोनों बेटों समेत तेरी स्त्री ७ को तेरे पास ले आया हूं। तब मूसा अपने ससुर की भेंट के लिये निकला और उस को दण्डवत करके चूमा और वे परस्पर कुशल क्षेम पूछते हुए ८ डेरे पर आ गये। वहां मूसा ने अपने ससुर से वर्णन किया कि यहोवा ने इस्राएलियों के निमित्त फिरौन और मिस्रियों से क्या क्या किया और इस्राएलियों ने मार्ग में क्या क्या कष्ट उठाया फिर ९ यहोवा उन्हें कैसे कैसे छुड़ाता आया है। तब यित्रो ने उस सारी भलाई के कारण जो यहोवा ने इस्राएलियों के साथ किई थी कि उन्हें मिस्रियों १० के वश से छुड़ाया था हुलसकर, कहा धन्य है यहोवा जिस ने तुम को फिरौन और मिस्रियों के वश से छुड़ाया जिस ने तुम लोगों को मिस्रियों ११ की मुट्ठी में से छुड़ाया है। अब मैं ने जान लिया है कि यहोवा सब देवताओं से बड़ा है बरन उस विषय में भी जिस में उन्हों ने इस्राएलियों से १२ अभिमान किया था। तब मूसा के ससुर यित्रो ने परमेश्वर के लिये होमबलि और मेलबलि चढ़ाये और हारून इस्राएलियों के सब पुरनियों समेत मूसा के ससुर यित्रो के संग परमेश्वर के १३ आगे भोजन करने को आया। दूसरे दिन मूसा लोगों का न्याय करने को बैठा और भोर से सांझ लों लोग मूसा के आसपास खड़े रहे। १४ यह देखकर कि मूसा लोगों के लिये क्या क्या करता है उस के ससुर ने कहा यह क्या काम है जो तू लोगों के लिये करता है क्या कारण है कि तू अकेला बैठा रहता है और लोग भोर से सांझ १५ लों तेरे आसपास खड़े रहते हैं। मूसा ने अपने ससुर से कहा इस का कारण यह है कि लोग १६ मेरे पास परमेश्वर से पूछने आते हैं। जब जब उन का कोई मुकद्दमा होता है तब तब वे मेरे पास आते हैं और मैं उन के बीच न्याय करता और परमेश्वर की विधि और व्यवस्था उन्हें १७ जताता हूं। मूसा के ससुर ने उस से कहा जो १८ काम तू करता है वह अच्छा नहीं। और इस से तू क्या बरन ये लोग भी जो तेरे संग हैं निश्चय हार जाएंगे क्योंकि यह काम तेरे लिये बहुत १९ भारी है तू इसे अकेला नहीं कर सकता। सो अब मेरी सुन ले मैं तुझ को सम्मति देता हूं

(१) अर्थात. यहोवा मेरा झण्डा है। (२) अर्थात. ईश्वर सहाय।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



और परमेश्वर तेरे संग रहे तू तो इन लोगों के लिये परमेश्वर के सन्मुख जाया कर और इन के मुकद्दमों को परमेश्वर के पास तू पहुंचा दिया २० कर। इन्हें विधि और व्यवस्था प्रगट कर करके जिस मार्ग पर इन्हें चलना और जो काम इन्हें २१ करना हो वह इन को जता दिया कर। फिर तू इन सब लोगों में से ऐसे पुरुषों को छांट ले जो गुणी और परमेश्वर का भय माननेहारे सच्चे और अन्याय के लाभ से घिन करनेहारे हों और उन को हजार हजार सौ सौ पचास पचास और दस दस मनुष्यों पर प्रधान होने के लिये ठहरा २२ दे। और वे सब समय इन लोगों का न्याय किया करें और सब बड़े बड़े मुकद्दमों को तो तेरे पास ले आया करें और छोटे छोटे मुकद्दमों का न्याय आप ही किया करें तब तेरा बोझ हलका होगा क्योंकि इस बोझ को वे भी तेरे साथ २३ उठाएंगे। यदि तू यह उपाय करे और परमेश्वर तुझ को ऐसी आज्ञा दे तो तू ठहर सकेगा और ये सारे लोग अपने स्थान को कुशल से पहुंच २४ सकेंगे। अपने ससुर की यह बात मानकर मूसा २५ ने उस के सब बचनों के अनुसार किया। सो उस ने सब इस्राएलियों में से गुणी गुणी पुरुष चुनकर उन्हें हजार हजार सौ सौ पचास पचास २६ दस दस लोगों के ऊपर प्रधान ठहराया। और वे सब लोगों का न्याय करने लगे जो मुकद्दमा कठिन होता उसे तो वे मूसा के पास ले आते थे और सब छोटे मुकद्दमों का न्याय वे आप ही २७ करते थे। और मूसा ने अपने ससुर को बिदा किया और उस ने अपने देश का मार्ग लिया॥

(सीनै पर्वत पर यहोवा के दर्शन देने का वर्णन.)

**१९. इस्राएलियों** को मिस्र देश से निकले हुए जिस दिन तीन महीने बीत चुके उसी दिन वे सीनै के २ जंगल में आये। और जब वे रपीदीम से कूच करके सीनै के जंगल में आये तब उन्हों ने जंगल में डेरे खड़े किये और वहां पर्वत के आगे इस्रा-३ एलियों ने छावनी किई। तब मूसा पर्वत पर परमेश्वर के पास चढ़ गया और यहोवा ने पर्वत पर से उस को पुकारकर कहा याकूब के घराने से ऐसा कह और इस्राएलियों को मेरा यह वचन ४ सुना कि, तुम ने देखा है कि मैं ने मिस्रियों से क्या क्या किया और तुम को मानो उकाब पक्षी के पंखों पर चढ़ाकर अपने पास ले आया हूं। ५ सो अब यदि तुम निश्चय मेरी मानोगे और मेरी वाचा को पालोगे तो सारे लोगों में से तुम ही मेरा निज धन ठहरोगे सारी पृथिवी तो ६ मेरी है। और तुम मेरे लेखे याजकों का राज्य और पवित्र जाति ठहरोगे। जो बातें तुझे इस्रा-७ एलियों से कहनी हैं वे ये ही हैं। तब मूसा ने आकर लोगों के पुरनियों को बुलवाया और ये सब बातें जिन के कहने की आज्ञा यहोवा ने ८ उसे दिई थी उन को समझा दिई। और सब लोग मिलकर बोल उठे जो कुछ यहोवा ने कहा है वह सब हम करेंगे। लोगों की यह बातें मूसा ९ ने यहोवा को सुनाई। तब यहोवा ने मूसा से कहा सुन मैं बादल के अंधियारे में होकर तेरे पास आता हूं इस लिये कि जब मैं तुझ से बातें करूं तब वे लोग सुनें और सदा तेरी प्रतीति करें। और मूसा ने यहोवा से लोगों की बातों १० का वर्णन किया। तब यहोवा ने मूसा से कहा लोगों के पास जा और उन्हें आज और कल पवित्र करना और वे अपने वस्त्र धो ११ लें। और वे तीसरे दिन लों तैयार हो रहें क्योंकि तीसरे दिन यहोवा सब लोगों के देखते सीनै १२ पर्वत पर उतर आएगा। और तू लोगों के लिये चारों ओर बाड़ा बांध देना और उन से कहना कि तुम सचेत रहो कि पर्वत पर न चढ़ो और उस के सिवाने को भी न छूओ और जो कोई १३ पहाड़ को छूए वह निश्चय मार डाला जाए। उस को कोइ हाथ से तो न छूए पर वह निश्चय पत्थरवाह किया जाए वा तीर से छेदा जाए चाहे पशु हो चाहे मनुष्य वह जीता न बचे। जब महाशब्दवाले नरसिंगे का शब्द देर लों १४ सुनाई दे तब लोग पर्वत के पास आएं। तब मूसा ने पर्वत पर से उतर लोगों के पास आकर उन को पवित्र कराया और उन्हों ने अपने वस्त्र १५ धो लिये। और उस ने लोगों से कहा तीसरे दिन लों तैयार हो रहो स्त्री के पास न जाना। १६ जब तीसरा दिन आया तब भोर होते होते बादल गरजने और बिजली चमकने लगी और पर्वत पर काली घटा छा गई फिर नरसिंगे का शब्द बड़ा भारी हुआ और छावनी में जितने १७ लोग थे सब कांप उठे। तब मूसा लोगों को परमेश्वर से भेंट करने के लिये छावनी से निकाल १८ ले गया और वे पर्वत के नीचे खड़े हुए। और यहोवा जो आग में होकर सीनै पर्वत पर उतरा था सो सारा पर्वत धूंएं से भर गया और उस का धूंआं भट्ठे का सा उठ रहा था और सारा


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१९ पर्वत बहुत कांप रहा था। फिर जब नरसिंगे का शब्द बढ़ता और बहुत भारी होता गया तब मूसा बोला और परमेश्वर ने वाणी सुनाकर २० उस को उत्तर दिया। और यहोवा सीनै पर्वत की चोटी पर उतरा और मूसा को पर्वत की २१ चोटी पर बुलाया सो मूसा ऊपर चढ़ गया। तब यहोवा ने मूसा से कहा नीचे उतरके लोगों को चिता दे कहीं ऐसा न हो कि वे बाड़ा तोड़के यहोवा के पास देखने को घुसें और उन में से २२ बहुत नाश हो जाएं। और याजक जो यहोवा के समीप आया करते हैं वे भी अपने को पवित्र करें कहीं ऐसा न हो कि यहोवा उन पर टूट पड़े। २३ मूसा ने यहोवा से कहा वे लोग सीनै पर्वत पर नहीं चढ़ सकते तू ने तो आप हम को यह कहकर चिताया कि पर्वत के चारों ओर बाड़ा २४ बांधकर उसे पवित्र रखो। यहोवा ने उस से कहा उतर तो जा और हारून समेत तू ऊपर आ पर याजक और साधारण लोग कहीं यहोवा के पास बाड़ा तोड़के न चढ़ आएं न हो कि वह २५ उन पर टूट पड़े। ये ही बातें मूसा ने लोगों के पास उतरके उन को सुनाईं॥

(सारे इस्राएलियों को दस आज्ञाओं के सुनाये जाने का वर्णन.)

## २०. 

तब परमेश्वर ने ये सब वचन कहे कि,

२ मैं तेरा परमेश्वर यहोवा हूं जो तुझे दासत्व के घर अर्थात मिस्र देश से निकाल लाया है॥

३ मुझे छोड़ दूसरों को ईश्वर करके न मानना॥

४ तू अपने लिये कोई मूर्त्ति खोदकर न बनाना न किसी की प्रतिमा बनाना जो आकाश में वा ५ पृथिवी पर वा पृथिवी के जल में है। तू उन को दंडवत न करना न उन की उपासना करना क्योंकि मैं तेरा परमेश्वर यहोवा जलन रखनेहारा ईश्वर हूं और जो मुझ से बैर रखते हैं उन के बेटों पोतों और परपोतों को भी पितरों का दंड दिया ६ करता हूं, और जो मुझ से प्रेम रखते और मेरी आज्ञाओं को मानते हैं उन हजारों पर करुणा किया करता हूं॥

७ अपने परमेश्वर यहोवा का नाम व्यर्थ[1] न लेना क्योंकि जो यहोवा का नाम व्यर्थ[1] ले वह उस को निर्दोष न ठहराएगा॥

८ विश्रामदिन को पवित्र मानने के लिये ९ स्मरण रखना। छः दिन तो परिश्रम करके अपना सारा काम काज करना। पर सातवां दिन तेरे १० परमेश्वर यहोवा के लिये विश्रामदिन है उस में न तो तू किसी भान्ति का काम काज करना न तेरा बेटा न तेरी बेटी न तेरा दास न तेरी दासी न तेरे पशु न कोई परदेशी जो तेरे फाटकों के भीतर हो। क्योंकि छः दिन में यहोवा ने आकाश ११ और पृथिवी और समुद्र और जो कुछ उन में है सब को बनाया और सातवें दिन विश्राम किया इस कारण यहोवा ने विश्रामदिन को आशीस दिई और उस को पवित्र ठहराया॥

अपने पिता और अपनी माता का आदर १२ करना जिस से जो देश तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे देता है उस में तू बहुत दिन लों रहने पाए॥

खून न करना॥ १३

व्यभिचार न करना॥ १४

चोरी न करना॥ १५

किसी के विरुद्ध झूठी साची न देना॥ १६

किसी के घर का लालच न करना न तो १७ किसी की स्त्री का लालच करना न किसी के दास दासी वा बैल गदहे का न किसी की किसी वस्तु का लालच करना॥

और सब लोग गरजने और बिजली और १८ नरसिंगे के शब्द सुनते और धूंआं उठते हुए पर्वत को देखते रहे और देखके कांपकर दूर खड़े हो गये, और मूसा से कहने लगे तू ही हम १९ से बातें कर तब तो हम सुन सकेंगे परन्तु परमेश्वर हम से बातें न करे न हो कि हम मर जाएं। मूसा ने लोगों से कहा डरो मत क्योंकि परमेश्वर २० इस निमित्त आया है कि तुम्हारी परीक्षा करे और उस का भय तुम्हारे मन में[1] बना रहे कि तुम पाप न करो। और वे लोग तो दूर खड़े रहे २१ पर मूसा उस घोर अंधकार के समीप गया जहां परमेश्वर था॥

(मूसा से कही हुई यहोवा की व्यवस्था.)

तब यहोवा ने मूसा से कहा इस्राएलियों को २२ मेरे ये वचन सुना कि तुम लोगों ने तो आप देखा है कि मैं ने तुम्हारे साथ आकाश से बातें किई हैं। तुम मेरे साथी जानकर कुछ न बनाना अपने २३ लिये चान्दी वा सोने के देवताओं को न बनाना। मेरे लिये मिट्टी की एक बेदी बनाना २४ और अपनी भेड़ बकरियों और गाय बैलों के होमबलि और मेलबलि उसी पर चढ़ाना। जहां

(१) वा. झूठी बात पर।

(१) मूल में. तुम्हारे साम्हने।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



जहां मैं अपने नाम का स्मरण कराऊं वहां वहां २५ मैं आकर तुम्हें आशीस दूंगा। और यदि तुम मेरे लिये पत्थरों की वेदी बनाओ तो तराशे हुए पत्थरों से न बनाना क्योंकि जहां तुम ने उस पर अपना हथियार उठाया तहां वह अशुद्ध २६ हुई। और मेरी वेदी पर सीढ़ी से न चढ़ना न हो कि तेरा तन उस पर नंगा देख पड़े॥

## २१. फिर जो नियम तुझे उन को समझाने हैं सो ये हैं॥

२ जब तुम कोई इब्री दास मोल लो तब वह छः बरस लों सेवा करता रहे और सातवें बरस ३ स्वाधीन होकर सेंतमेंत चला जाए। यदि वह अकेला आया हो तो अकेला ही चला जाए और यदि स्त्री सहित आया हो तो उस के साथ उस ४ की स्त्री भी चली जाए। यदि उस के स्वामी ने उस को स्त्री दिई हो और वह उस के जन्माये बेटे वा बेटियां जनी हो तो उस की स्त्री और बालक उस स्वामी के रहें और वह अकेला चला ५ जाए। पर यदि वह दास दृढ़ता से कहे कि मैं अपने स्वामी और अपनी स्त्री बालकों से प्रेम रखता हूं सो मैं स्वाधीन होकर न चला जाऊंगा, ६ तो उस का स्वामी उस को परमेश्वर[1] के पास ले चले फिर उस को द्वार के किवाड़ वा बाजू के पास ले जाकर उस के कान में सुतारी से छेद करे तब वह सदा उस की सेवा करता रहे॥

७ यदि कोई अपनी बेटी को दासी होने के लिये बेच डाले तो वह दासों की नाईं बाहर न जाए। ८ यदि उस का स्वामी उस को अपनी स्त्री करे और फिर उस से प्रसन्न न रहे तो वह उसे दाम से छुड़ाई जाने दे उस का विश्वासघात करने के पीछे उसे उपरी लोगों के हाथ बेचने का उस ९ को अधिकार न होगा। और यदि उस ने उसे अपने बेटे को व्याह दिया हो तो उस से बेटी का १० सा व्यवहार करे। चाहे वह दूसरी स्त्री कर ले तौभी वह उस का भोजन वस्त्र और संगति न ११ घटाये। और यदि वह इन तीन बातों में घटी करे तो वह स्त्री सेंतमेंत बिना दाम चुके ही चली जाये॥

१२ जो किसी मनुष्य को ऐसा मारे कि वह मर १३ जाए वह निश्चय मार डाला जाए। यदि वह उस की घात में न बैठा हो और परमेश्वर की इच्छा ही से वह उस के हाथ में पड़ गया हो ऐसे मारनेवाले के भागने के निमित्त मैं तेरे लिये स्थान ठहराऊंगा। पर यदि कोई ढिठाई से १४ किसी पर चढ़ाई करके उसे छल से घात करे तो उस को मार डालने के लिये मेरी वेदी के पास से भी ले जाना॥

जो अपने पिता वा माता को मारे पीटे सो १५ निश्चय मार डाला जाए॥

जो किसी मनुष्य को चुराए चाहे उसे ले १६ जाकर बेच डाले चाहे वह उस के यहां पाया जाए तो वह निश्चय मार डाला जाए॥

जो अपने पिता वा माता को कोसे सो निश्चय १७ मार डाला जाए॥

यदि मनुष्य झगड़ते हों और एक दूसरे को १८ पत्थर वा मुक्के से ऐसा मारे कि वह मरे नहीं पर बिछौने पर पड़ा रहे, तो जब वह उठकर लाठी १९ के सहारे से बाहर चलने फिरने लगे तब वह मारनेहारा निर्दोष ठहरे उस दशा में वह उस के पड़े रहने के समय की हानि तो भर दे और उस को भला चंगा भी करा दे॥

यदि कोई अपने दास वा दासी को सोंटे से २० ऐसा मारे कि वह उस के मारने से मर जाए तब तो उस को निश्चय दण्ड दिया जाए। पर यदि २१ वह दो एक दिन जीता रहे तो उस के स्वामी को दण्ड न दिया जाए क्योंकि वह दास उस का धन है॥

यदि मनुष्य आपस में मारपीट करके किसी २२ गर्भिणी स्त्री को ऐसी चोट पहुंचाएं कि उस का गर्भ गिर जाए पर और कुछ हानि न हो तो मारनेहारे से उतना दण्ड लिया जाए जितना उस स्त्री का पति विचारकों की सम्मति से ठहराए। पर यदि उस को और कुछ हानि पहुंचे २३ तो प्राण की सन्ती प्राण का, आंख की सन्ती २४ आंख का दांत की सन्ती दांत का हाथ की सन्ती हाथ का पांव की सन्ती पांव का, दाग की सन्ती २५ दाग का घाव की सन्ती घाव का मार की सन्ती मार का दण्ड हो॥

जब कोई अपने दास वा दासी की आंख पर २६ ऐसा मारे कि फूट जाए तो वह उस की आंख की सन्ती उसे स्वाधीन करके जाने दे। और २७ यदि वह अपने दास वा दासी को मारके उस का दांत तोड़ डाले तो वह उस के दांत की सन्ती उसे स्वाधीन करके जाने दे॥

यदि बैल किसी पुरुष वा स्त्री को ऐसा सींग २८ मारे कि वह मर जाए तो वह बैल तो निश्चय

(१) वा. न्यायियों।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



पत्थरवाह करके मार डाला जाए और उस का मांस खाया न जाए पर बैल का स्वामी निर्दोष ठहरे। २९ पर यदि उस बैल की पहिले से सींग मारने की बान पड़ी हो और उस के स्वामी ने जताये जाने पर भी उस को न बांध रक्खा हो और वह किसी पुरुष वा स्त्री को मार डाले तब तो वह बैल पत्थरवाह किया जाए और उस का स्वामी भी मार डाला जाए। ३० यदि उस पर छुड़ौती ठहराई जाए तो प्राण छुड़ाने को जो कुछ उस के लिये ठहराया जाए उसे उतना ही देना पड़ेगा। ३१ चाहे बैल ने किसी के बेटे को चाहे बेटी को मारा हो तौभी इसी नियम के अनुसार उस के स्वामी से किया जाए। ३२ यदि बैल ने किसी दास वा दासी को सींग मारा हो तो बैल का स्वामी उस दास के स्वामी को तीस शेकेल रूपा दे और उस बैल पर पत्थरवाह किया जाए॥

३३ यदि कोई मनुष्य गड़हा खोलकर वा खोदकर उस को न ढांपे और उस में किसी का बैल वा गदहा गिर पड़े, ३४ तो जिस का वह गड़हा हो वह उस हानि को भर दे, वह पशु के स्वामी को उस का मोल दे और लोथ गड़हेवाले की ठहरे॥

३५ यदि किसी का बैल दूसरे के बैल को ऐसी चोट लगाए कि वह मर जाए तो वे दोनों मनुष्य जीते बैल को बेचकर उस का मोल आपस में आधा आधा बांट लें और लोथ को भी वैसा ही बांटें। ३६ पर यदि यह प्रगट हो कि उस बैल की पहिले से सींग मारने की बान पड़ी थी पर उस के स्वामी ने उसे बांध नहीं रक्खा तो निश्चय वह बैल की सन्ती बैल भर दे पर लोथ उसी की ठहरे॥

## २२. यदि

कोई मनुष्य बैल वा भेड़ वा बकरी चुराकर उस का घात करे वा बेच डाले तो वह बैल की सन्ती पांच बैल और भेड़ बकरी की सन्ती चार भेड़ बकरी भर दे। २ यदि चोर सेंध मारते हुए पकड़ा जाए और उस पर ऐसी मार पड़े कि वह मर जाए ३ तो उस के खून का दोष न लगे। यदि सूर्य्य निकल चुके तो उस के खून का दोष लगे अवश्य है कि वह हानि को भर दे और यदि उस के पास कुछ न हो तो वह चोरी के कारण बेचा जाए। ४ यदि चुराया हुआ बैल वा गदहा वा भेड़ वा बकरी उस के हाथ में जीती पाई जाए तो वह उस का दूना भर दे॥

५ यदि कोई अपने पशु से किसी का खेत वा दाख की बारी चराए अर्थात अपने पशु को ऐसा छोड़ दे कि वह पराये खेत को चर ले तो वह अपने खेत की और अपनी दाख की बारी की उत्तम से उत्तम उपज में से उस हानि को भर दे॥

६ यदि कोई आग बारे और वह कांटों में ऐसे लगे कि पूलों के ढेर वा अनाज वा खड़ा खेत जल जाए तो जिस ने आग बारी हो सो हानि को निश्चय भर दे॥

७ यदि कोई दूसरे को रूपैये वा सामग्री की धरोहर धरे और वह उस के घर से चुराई जाए तो यदि चोर पकड़ा जाए तो दूना उसी को भर देना पड़ेगा। ८ और यदि चोर न पकड़ा जाए तो घर का स्वामी परमेश्वर[1] के पास लाया जाए कि निश्चय हो जाए कि उस ने अपने भाईबन्धु की संपत्ति पर हाथ लगाया है वा नहीं। ९ अपराध चाहे बैल चाहे गदहे चाहे भेड़ वा बकरी चाहे वस्त्र चाहे किसी प्रकार की ऐसी खोई हुई वस्तु के विषय क्यों न लगाया जाए जिसे दो जन अपनी अपनी कहते हों तो दोनों का मुकद्दमा परमेश्वर[1] के पास आए और जिस को परमेश्वर दोषी ठहराए[2] वह दूसरे को दूना भर दे॥

१० यदि कोई दूसरे को गदहा वा बैल वा भेड़ बकरी वा कोई और पशु रखने के लिये सौंपे और किसी के बिन देखे वह मर जाए वा चोट खाए वा हांक दिया जाए, ११ तो उन दोनों के बीच यहोवा की किरिया खिलाई जाए कि मैं ने इस की संपत्ति पर हाथ नहीं लगाया तब संपत्ति का स्वामी इस को सच माने और दूसरे को उसे कुछ भर देना न होगा। १२ यदि वह सचमुच उस के यहां से चुराया गया हो तो वह उस के स्वामी को उसे भर दे। १३ और यदि वह फाड़ डाला गया हो तो वह फाड़े हुए को प्रमाण के लिये ले आए तब उसे उस को भर देना न पड़ेगा॥

१४ फिर यदि कोई दूसरे से पशु मांग लाए और उस के स्वामी के संग न रहते उस को चोट लगे वा वह मर जाए तो वह निश्चय उस की हानि भर दे। १५ यदि उस का स्वामी संग हो तो दूसरे को उस की हानि भरना न पड़े और यदि वह भाड़े का हो तो उस की हानि उस के भाड़े में आ गई॥

१६ यदि कोई पुरुष किसी कन्या को जिस के ब्याह की बात न लगी हो फुसलाकर उस के संग

(१) वा. न्यायियों। (२) वा. न्यायी दोषी ठहराए।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



कुकर्म्म करे तो वह निश्चय उस का मोल देके उसे १७ ब्याह ले। पर यदि उस का पिता उसे देने को बिलकुल नाह करे तो कुकर्म्म करनेहारा कन्याओं के मोल की रीति के अनुसार रूपैया तौल दे॥

१८ डाइन को जीती रहने न देना॥

१९ जो कोई पशुगमन करे वह निश्चय मार डाला जाए॥

२० जो कोई यहोवा को छोड़ किसी देवता के २१ लिये बलि करे वह सत्यानाश किया जाए। और परदेशी को न सताना और न उस पर अंधेर करना क्योंकि मिस्र देश में तुम भी परदेशी थे। २२ किसी विधवा वा बपमूए बालक को दुःख न २३ देना। यदि तुम ऐसों को किसी प्रकार का दुःख दो और वे कुछ भी मेरी दोहाई दें तो मैं निश्चय २४ उन की दोहाई सुनूंगा। तब मेरा कोप भड़केगा और मैं तुम को तलवार से मरवाऊंगा और तुम्हारी स्त्रियां विधवा और तुम्हारे बालक बपमूए हो जाएंगे॥

२५ यदि तू मेरी प्रजा में से किसी दीन को जो तेरे पास रहता हो रूपैये का ऋण दे तो उस से २६ महाजन की नाईं ब्याज न लेना। यदि तू कभी अपने भाईबन्धु के वस्त्र को बंधक करके रख भी ले तो सूर्य्य के अस्त होने लों उस को फेर देना। २७ क्योंकि वह उस का एक ही ओढ़ना है, उस की देह का वही अकेला वस्त्र होगा फिर वह किसे ओढ़कर सोएगा सो जब वह मेरी दोहाई देगा तब मैं उस की सुनूंगा क्योंकि मैं तो करुणामय हूं॥

२८ परमेश्वर[1] को न कोसना और न अपने लोगों २९ के प्रधान को स्राप देना। अपने खेतों की उपज और फलों के रस में से कुछ मुझे देने में विलम्ब न करना। अपने बेटों में से पहिलौठे को मुझे ३० देना। वैसे ही अपनी गायों और भेड़ बकरियों के पहिलौठे भी देना सात दिन लों तो बच्चा अपनी माता के संग रहे और आठवें दिन तू ३१ उसे मुझ को देना। और तुम मेरे लिये पवित्र मनुष्य होना इस कारण जो पशु मैदान में फाड़ा हुआ पड़ा मिले उस का मांस न खाना उस को कुत्तों के आगे फेंक देना॥

**२३.** **झूठी** बात न फैलाना, अन्यायी साक्षी होकर दुष्ट का साथ २ न देना। बुराई करने के लिये न तो बहुतों के पीछे हो लेना और न उन के पीछे फिरके मुकद्दमे ३ में न्याय बिगाड़ने को साक्षी देना। और कंगाल के मुकद्दमे में उस का भी पक्ष न करना॥

४ यदि तेरे शत्रु का बैल वा गदहा भटकता हुआ तुझे मिले तो उसे उस के पास अवश्य ५ फेर ले आना। फिर यदि तू अपने बैरी के गदहे को बोझ के मारे दबा हुआ देखे तो चाहे उस को उस के स्वामी के लिये छुड़ाना तेरा जी न चाहता हो तौभी अवश्य स्वामी का साथ देकर उसे छुड़ाना॥

६ तेरे लोगों में से जो दरिद्र हो उस के मुक- ७ द्दमे में न्याय न बिगाड़ना। झूठे मुकद्दमे से दूर रहना और निर्दोष और धर्म्मी को घात न करना क्योंकि मैं दुष्ट को निर्दोष न ठहराऊंगा। ८ घूस न लेना क्योंकि घूस देखनेहारों को भी अंधा कर देता और धर्म्मियों की बातें मोड़ ९ देता है। परदेशी पर अन्धेर न करना तुम तो परदेशी के मन की जानते हो क्योंकि तुम भी मिस्र देश में परदेशी थे॥

१० छः बरस तो अपनी भूमि में बोना और उस ११ की उपज एकट्ठी करना। पर सातवें बरस में उस को पड़ती रहने देना और वैसे ही छोड़ देना सो तेरे भाईबन्धुओं में के दरिद्र लोग उस से खाने पाएं और जो कुछ उन से भी बचे वह बनैले पशुओं के खाने के काम आए। और अपनी दाख और जलपाई की बारियों को भी ऐसे ही १२ करना। छः दिन तो अपना काम काज करना और सातवें दिन विश्राम करना कि तेरे बैल और गदहे सुस्ताएं और तेरी दासियों के बेटे और १३ परदेशी भी अपना जी ठंढा कर सकें। और जो कुछ मैं ने तुम से कहा है उस में सावधान रहना और दूसरे देवताओं के नाम की चर्चा न करना बरन वे तुम्हारे मुंह से भी निकलने न पाएं॥

१४ बरस दिन में तीन बार मेरे लिये पर्व १५ मानना। अखमीरी रोटी का पर्व मानना उस में मेरी आज्ञा के अनुसार आबीब महीने के नियत समय पर सात दिन लों अखमीरी रोटी खाया करना क्योंकि उसी महीने में तुम मिस्र से निकल आये। और मुझ को कोई छूछे हाथ १६ अपना मुंह न दिखाए। और जब तेरी बोई खेती की पहिली उपज तैयार हो तब कटनी का पर्व मानना और बरस के अन्त पर जब तू परिश्रम के फल बटोरके ढेर लगाए तब बटोरन १७ का पर्व मानना। बरस दिन में तीनों बार तेरे

(१) वा. न्यायियों।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



सब पुरुष प्रभु यहोवा को अपना अपना मुंह दिखाएं ॥

१८ मेरे बलिपशु का लोहू खमीरी रोटी के संग न चढ़ाना और न मेरे पर्व के उत्तम बलिदान[1]

१९ में से कुछ बिहान लों रहने देना। अपनी भूमि की पहिली उपज का पहिला भाग अपने परमेश्वर यहोवा के भवन में ले आना। बकरी का बच्चा उस की माता के दूध में न सिझाना॥

२० सुन मैं एक दूत तेरे आगे आगे भेजता हूं जो मार्ग में तेरी रक्षा करेगा और जिस स्थान को मैं ने तैयार किया है उस में तुझे पहुंचाएगा।

२१ उस के साम्हने सावधान रहना और उस की मानना उस का विरोध न करना क्योंकि वह तुम्हारा अपराध क्षमा न करेगा इसलिये कि

२२ उस में मेरा नाम रहता है। और यदि तू सचमुच उस को माने और जो कुछ मैं कहूं वह करे तो मैं तेरे शत्रुओं का शत्रु और तेरे द्रोहियों

२३ का द्रोही बनूंगा। इस रीति मेरा दूत तेरे आगे आगे चलकर तुझे एमोरी हित्ती परिज्जी कनानी हिव्वी और यबूसी लोगों के यहां पहुंचाएगा

२४ और मैं उन को सत्यानाश कर डालूंगा। उन के देवताओं को दण्डवत न करना और न उन की उपासना करना न उन के से काम करना वरन उन मूरतों को पूरी रीति से सत्यानाश कर डालना और उन लोगों की लाठों को टुकड़े

२५ टुकड़े कर देना। और तुम अपने परमेश्वर यहोवा की उपासना करना तब वह तेरे अन्न जल पर आशीस देगा और तेरे बीच में से रोग

२६ दूर करेगा। तेरे देश में न तो किसी का गर्भ गिरेगा और न कोई बांझ होगी और तेरी आयु

२७ मैं पूरी करूंगा। जितने लोगों के बीच तू जाए उन सभों के मन में मैं अपना भय पहिले से ऐसा समवा दूंगा कि उन को व्याकुल कर दूंगा और

२८ मैं तुझे सब शत्रुओं की पीठ दिखाऊंगा। और मैं तुझ से पहिले बर्रों को भेजूंगा जो हिव्वी कनानी और हित्ती लोगों को तेरे साम्हने से

२९ भगाके दूर कर देंगी। मैं उन को तेरे आगे से एक ही बरस में तो न निकाल दूंगा न हो कि देश उजाड़ हो जाए और बनैले पशु बढ़कर

३० तुझे दुःख देने लगें। जब लों तू फूल फलकर देश को अपने अधिकार में न कर ले तब लों मैं उन्हें तेरे आगे से थोड़ा थोड़ा करके निकालता रहूंगा।

३१ मैं लाल समुद्र से लेकर पलिशतियों के समुद्र लों और जंगल से लेकर महानद लों के देश को तेरा कर दूंगा मैं उस देश के निवासियों को तेरे वश कर दूंगा और तू उन्हें अपने साम्हने से बरबस निकालेगा।

३२ तू न तो उन से वाचा बान्धना और न उन के देवताओं से।

३३ वे तेरे देश में रहने न पाएं न हो कि वे तुझ से मेरे विरुद्ध पाप कराएं क्योंकि यदि तू उन के देवताओं की उपासना करे तो यह तेरे लिये फंदा बनेगा॥

(यहोवा और इस्राएलियों के बीच वाचा बन्धने का वर्णन.)

२४. **फिर** उस ने मूसा से कहा तू हारून नादाब अबीहू और इस्राएलियों के सत्तर पुरनियों समेत यहोवा के पास ऊपर आकर दूर से दण्डवत करना।

२ और केवल मूसा यहोवा के समीप आए वे समीप न आएं दूसरे लोग उस के संग ऊपर न आएं।

३ तब मूसा ने लोगों के पास जाकर यहोवा की सब बातें और सब नियम सुना दिये तब सब लोग एक स्वर से बोल उठे कि जितनी बातें यहोवा ने कही हैं सब हम मानेंगे।

४ तब मूसा ने यहोवा के सब बचन लिख दिये और बिहान को सवेरे उठकर पर्वत के नीचे एक वेदी और इस्राएल के बारहों गोत्रों के अनुसार बारह खंभे भी बनवाये।

५ तब उस ने कई इस्राएली जवानों को भेजा जिन्हों ने यहोवा के लिये होमबलि और बैलों के मेलबलि चढ़ाये।

६ और मूसा ने आधा लोहू तो लेकर कटोरों में रक्खा और आधा वेदी पर छिड़क दिया।

७ तब वाचा की पुस्तक को लेकर लोगों को पढ़ सुनाया उसे सुनकर उन्हों ने कहा जो कुछ यहोवा ने कहा है उस सब को हम करेंगे और उस की आज्ञा मानेंगे।

८ तब मूसा ने लोहू को लेकर लोगों पर छिड़क दिया और उन से कहा देखो यह उस वाचा का लोहू है जिसे यहोवा ने इन सब वचनों पर तुम्हारे साथ बांधी है।

९ तब मूसा हारून नादाब अबीहू और इस्राएलियों के सत्तर पुरनिये ऊपर गये,

१० और इस्राएल के परमेश्वर का दर्शन किया और उस के चरणों के तले नीलमणि का चबूतरा सा कुछ था जो आकाश के तुल्य ही स्वच्छ था।

११ और उस ने इस्राएलियों के प्रधानों पर हाथ न बढ़ाया सो उन्हों ने परमेश्वर का दर्शनकिया और खाया पिया॥

(१) मूल में. की चर्बी।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१२ तब यहोवा ने मूसा से कहा पहाड़ पर मेरे पास चढ़कर वहां रह और मैं तुझे पत्थर की पटियाएं और अपनी लिखी हुई व्यवस्था और १३ आज्ञा दूंगा कि तू उन को सिखाए। सो मूसा यहोशू नाम अपने टहलुए समेत परमेश्वर के १४ पर्वत पर चढ़ गया। और पुरनियों से वह यह कह गया कि जब लों हम तुम्हारे पास फिर न आएं तब लों तुम यहीं हमारी बाट जोहते रहो और सुनो हारून और हूर तुम्हारे संग हैं सो यदि किसी का मुकद्दमा हो तो उन्हीं के पास १५ जाए। तब मूसा पर्वत पर चढ़ गया और १६ बादल ने पर्वत को छा लिया। तब यहोवा के तेज ने सीनै पर्वत पर निवास किया और वह बादल उस पर छः दिन लों छाया रहा और सातवें दिन उस ने मूसा को बादल के बीच से १७ बुलाया। और इस्राएलियों की दृष्टि में यहोवा का तेज पर्वत की चोटी पर प्रचण्ड आग सा १८ देख पड़ता था। सो मूसा बादल के बीच में प्रवेश करके पर्वत पर चढ़ गया और मूसा पर्वत पर चालीस दिन और चालीस रात रहा ॥

(सामान सहित पवित्रस्थान के बनाने की आज्ञाएं.)

## २५.

२ यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएलियों से यह कहना कि मेरे लिये भेंट लिई जाए जितने अपनी इच्छा से ३ देना चाहें उन्हीं सभों से मेरी भेंट लेना। और जिन वस्तुओं की भेंट उन से लेनी है वे ये हैं ४ अर्थात सोना चांदी पीतल, नीले बैंजनी और लाही रंग का कपड़ा सूक्ष्म सन का कपड़ा बकरी ५ का बाल, लाल रंग से रंगी हुई मेढ़ों की खालें ६ सूइसों की खालें बबूल की लकड़ी, उजियाले के लिये तेल अभिषेक के तेल के लिये और सुगन्धित ७ धूप के लिये सुगंध द्रव्य, एपोद और चपरास के लिये सुलैमानी पत्थर और जड़ने के लिये ८ मणि। और वे मेरे लिये एक पवित्रस्थान बनाएं ९ कि मैं उन के बीच निवास करूं। जो कुछ मैं तुझे दिखाता हूं अर्थात निवासस्थान और उस के सब सामान का नमूना उसी के समान तुम लोग उसे बनाना ॥

१० बबूल की लकड़ी का एक संदूक बनाया जाए उस की लम्बाई अढ़ाई हाथ और चौड़ाई और ११ ऊंचाई डेढ़ डेढ़ हाथ की हों। और उस को चोखे सोने से भीतर और बाहर मढ़वाना और संदूक के ऊपर चारों ओर सोने की बाढ़ बनवाना। और सोने के चार कड़े ढलवाकर उस के १२ चारों पायों पर एक अलंग दो कड़े और दूसरी अलंग भी दो कड़े लगवाना। फिर बबूल की १३ लकड़ी के डण्डे बनवाना और उन्हें भी सोने से मढ़वाना। और डण्डों को संदूक की दोनों १४ अलंगों के कड़ों में डालना कि उन के बल संदूक उठाया जाए। वे डण्डे संदूक के कड़ों में लगे १५ रहें और उस से अलग न किये जाएं। और जो १६ साक्षीपत्र मैं तुझे दूंगा उसे उसी संदूक में रखना। फिर चोखे सोने का एक प्रायश्चित्त १७ का ढकना बनवाना उस की लम्बाई अढ़ाई हाथ और चौड़ाई डेढ़ हाथ की हो। और सोना १८ गढ़ाके दो करूब बनवाकर प्रायश्चित्त के ढकने के दानो सिरों पर लगवाना। एक करूब तो एक १९ सिरे और दूसरा करूब दूसरे सिरे पर लगवाना और करूबों को और प्रायश्चित्त के ढकने को एक ही टुकड़े के बनाकर उस के दोनों सिरों पर लगवाना। और उन करूबों के पंख ऊपर २० से ऐसे फैले हुए बनें कि प्रायश्चित्त का ढकना उन से ढपा रहे और उन के मुख आम्हने साम्हने और प्रायश्चित्त के ढकने की ओर रहें। और प्रायश्चित्त के ढकने को संदूक के ऊपर २१ लगवाना और जो साक्षीपत्र मैं तुझे दूंगा उसे संदूक के भीतर रखना। और मैं उस के ऊपर २२ रहके[1] तुझ से मिला करूंगा और इस्राएलियों के लिये जितनी आज्ञाएं मुझ को तुझे देनी होंगी उन सभों के विषय में प्रायश्चित्त के ढकने के ऊपर से और उन करूबों के बीच में से जो साक्षीपत्र के संदूक पर होंगे तुझ से वार्त्ता किया करूंगा ॥

फिर बबूल की लकड़ी की एक मेज बनवाना २३ उस की लम्बाई दो हाथ चौड़ाई एक हाथ और ऊंचाई डेढ़ हाथ की हो। उसे चोखे सोने से २४ मढ़वाना और उस के चारों ओर सोने की एक बाड़ बनवाना। और उस के चारों ओर चार २५ अंगुल चौड़ी एक पटरी बनवाना और इस पटरी के चारों ओर सोने की एक बाड़ बनवाना। और सोने के चार कड़े बनवाकर मेज २६ के उन चारों कोनों में लगवाना जो उस के चारों पायों में होंगे। वे कड़े पटरी के पास ही हों २७ और डंडों के घरों का काम दें कि मेज उन्हीं के बल उठाई जाए। और डंडों को बबूल की लकड़ी २८ के बनवाकर सोने से मढ़वाना और मेज उन्हीं से

(१) मूल में. मैं वहां।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२९ उठाई जाए। और उस पर के परात और धूपदान और करवे और उंडेलने के कटोरे सब चोखे
३० सोने के बनवाना। और मेज पर तू मेरे आगे भेंट की रोटियां नित्य रखाना॥

३१ फिर चोखे सोने का एक दीवट बनवाना सोना गढ़ाकर वह दीवट पाये और डण्डी सहित बनाया जाए उस के पुष्पकोश गांठ और
३२ फूल सब एक ही टुकड़े के हों। और उस की अलंगों से छः डालियां निकलें तीन डालियां तो दीवट की एक अलंग से और तीन डालियां
३३ उस की दूसरी अलंग से निकलें। एक एक डाली में बादाम के फूल के सरीखे तीन तीन पुष्पकोश एक एक गांठ और एक एक फूल हों। दीवट से निकली हुई छहों डालियों का यही ढब हो।
३४ और दीवट की डण्डी में बादाम के फूल के सरीखे चार पुष्पकोश अपनी अपनी गांठ और फूल समेत
३५ हों। और दीवट से निकली हुई छहों डालियों में से दो दो डालियों के नीचे एक एक गांठ हो
३६ वे दीवट समेत एक ही टुकड़े के हों। उन की गांठें और डालियां सब दीवट समेत एक ही टुकड़ा हों चोखा सोना गढ़ाकर सारा दीवट एक ही
३७ टुकड़ का बनवाना। और सात दीपक बनवाना और दीपक बारे जाएं कि वे दीवट के साम्हने
३८ प्रकाश दें। और उस के गुलतराश और गुल-
३९ दान सब चोखे सोने के हों। वह सब इस सारे सामान समेत किक्कार भर चोखे सोने का बने।
४० और सावधान रहकर इन सब वस्तुओं को उस नमूने के समान बनवाना जो तुझे इस पर्वत पर दिखाया जाता है॥

## २६. फिर

निवासस्थान के लिये दस पटों को बनवाना इन को बटे हुए सनवाले और नीले बैंजनी और लाही रंग के कपड़े का कढ़ाई के काम किये हुए
२ करूबों के साथ बनवाना। एक एक पट की लंबाई अट्ठाईस हाथ और चौड़ाई चार हाथ
३ की हो सब पट एक ही नाप के हों। पांच पट
४ एक दूसरे से जोड़े हुए हों। और फिर जो पांच पट रहेंगे वे भी एक दूसरे से जोड़े हुए हों। और जहां ये दोनों पट जोड़े जाएं वहां की दोनों छोरों पर नीली नीली फलियां लगवाना।
५ दोनों छोरों में पचास पचास फलियां ऐसे लग-
६ वाना कि वे आम्हने साम्हने हों। और सोने के पचास अंकड़े बनवाना और पटों के पचों को अंकड़ों के द्वारा एक दूसरे से ऐसा जुड़वाना कि निवासस्थान मिलकर एक ही हो
७ जाए। फिर निवास के ऊपर तंबू का काम देने के लिये बकरी के बाल के ग्यारह पट बनवाना।
८ एक एक पट की लंबाई तीस हाथ और चौड़ाई चार हाथ की हो ग्यारहों पट एक ही नाप के
९ हों। और पांच पट अलग और फिर छः पट अलग जुड़वाना और छठवें पट को तंबू के
१० साम्हने मोड़वाना। और जहां पंचा और छक्का दोनों जोड़े जाएं वहां की दोनों छोरों में पचास
११ पचास फलियां लगवाना। और पीतल के पचास अंकड़े बनवाना और अंकड़ों को फलियों में लगा कर तंबू को ऐसा जुड़वाना कि वह मिलकर एक
१२ ही हो जाए। और तंबू के पटों का लटका हुआ भाग अर्थात जो आधा पट रहेगा वह निवास
१३ की पिछली ओर लटका रहे। और तंबू के पटों की लंबाई में से हाथ भर इधर और हाथ भर उधर निवास के ढांपने के लिये उस की दोनों
१४ अलंगों पर लटका हुआ रहे। फिर तंबू के लिये लाल रंग से रंगी हुई मेढ़ों की खालों का एक ओहार और उस के ऊपर सूइसों की खालों का भी एक ओहार बनवाना॥

१५ फिर निवास के लिये बबूल की लकड़ी के
१६ तख्ते खड़े रहने को बनवाना। एक एक तख्ते की लम्बाई दस हाथ और चौड़ाई डेढ़ हाथ
१७ की हो। एक एक तख्ते में एक दूसरे से जोड़ी हुई दो दो चूलें हों निवास के सब तख्तों को
१८ इसी भांति से बनवाना। और निवास के लिये जो तख्ते तू बनवाएगा उन में से बीस तख्ते तो
१९ दक्खिन ओर के लिये हों। और बीसों तख्तों के नीचे चांदी की चालीस कुर्सियां बनवाना अर्थात एक एक तख्ते के नीचे उस के चूलों के लिये
२० दो दो कुर्सियां। और निवास की दूसरी अलंग
२१ अर्थात उत्तर ओर बीस तख्ते बनवाना। और उन के लिये चांदी की चालीस कुर्सियां बनवाना अर्थात एक एक तख्ते के नीचे दो दो कुर्सियां
२२ हों। और निवास की पिछली अलंग अर्थात
२३ पच्छिम ओर के लिये छः तख्ते बनवाना। और पिछली अलंग में निवास के कोनों के लिये दो
२४ तख्ते बनवाना। और ये नीचे से दो दो भाग के हों और दोनों भाग ऊपर के सिरे लों एक एक कड़े में मिलाये जाएं दोनों तख्तों का यही
२५ ढब हो, ये तो दोनों कोनों के लिये हों। और आठ तख्ते हों और उन की चांदी की सोलह

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



कुर्सियां हों अर्थात एक एक तखते के नीचे दो
२६ दो कुर्सियां हों। फिर बबूल की लकड़ी के बेंड़े
बनवाना अर्थात निवास की एक अलंग के तखतों
२७ के लिये पांच, और निवास की दूसरी अलंग के
तखतों के लिये पांच बेंड़े और निवास की जो
अलंग पच्छिम ओर पिछले भाग में होगी उस
२८ के लिये पांच बेंड़े बनवाना। और बीचवाला
बेंड़ा जो तखतों के मध्य में होगा वह तम्बू के
२९ एक सिरे से दूसरे सिरों लों पहुंचे। फिर तखतों
को सोने से मढ़वाना और उन के कड़े जो बेंड़ों
के घरों का काम देंगे उन्हें भी सोने के बनवाना
३० और बेंड़ों को भी सोने से मढ़वाना। और
निवास को इस रीति खड़ा करना जैसा इस
पर्वत पर तुझे दिखाया जाता है॥

३१ फिर नीले बैंजनी और लाही रंग के और
बटे हुए सूक्ष्म सनवाले कपड़े का एक बीचवाला
पर्दा बनवाना वह कढ़ाई के काम किये हुए
३२ करूबों के साथ बने। और उस को सोने से मढ़े
हुए बबूल के चार खंभों पर लटकाना इन की
अंकड़ियां सोने की हों और ये चांदी की चार
३३ कुर्सियों पर खड़ी रहें। और बीचवाले पर्दे को
अंकड़ियों के नीचे लटकाकर उस की आड़ में
साक्षीपत्र का संदूक भीतर लिवा ले जाना सो
वह बीचवाला पर्दा तुम्हारे लिये पवित्रस्थान को
३४ परमपवित्रस्थान से अलग किये रहे। फिर परम-
पवित्रस्थान में साक्षीपत्र के संदूक पर प्राय-
३५ श्चित के ढकने को रखना। और उस पर्दे के
बाहर निवास की उत्तर अलंग मेज को रखना
और उस की दक्खिन अलंग मेज के साम्हने
३६ दीवट को रखना। फिर तम्बू के द्वार के लिये
नीले बैंजनी और लाही रंग के और बटे हुए
सूक्ष्म सनवाले कपड़े का कढ़ाई का काम किया
३७ हुआ एक पर्दा बनवाना। और इस पर्दे के लिये
बबूल के पांच खंभे बनवाना और उन को सोने
से मढ़वाना उन की अंकड़ियां सोने की हों और
उन के लिये पीतल की पांच कुर्सियां ढलवाना॥

## २७. फिर

वेदी को बबूल की लकड़ी की पांच हाथ लम्बी और
पांच हाथ चौड़ी बनवाना, वेदी चौकोर हो और
२ उस की ऊंचाई तीन हाथ की हो। और उस के
चारों कोनों पर चार सींग बनवाना वे उस समेत
एक ही टुकड़े के हों और उसे पीतल से मढ़-
३ वाना। और उस की राख उठाने के पात्र और
फावड़ियां और कटोरे और कांटे और करछे
बनवाना उस का यह सारा सामान पीतल का
४ बनवाना। और उस के लिये पीतल की जाली
की एक झंझरी बनवाना और उस के चारों सिरों
५ में पीतल के चार कड़े लगवाना। और उस
झंझरी को वेदी के चारों ओर की कंगनी
के नीचे ऐसे लगवाना कि वह वेदी की
६ ऊंचाई के मध्य लों पहुंचे। और वेदी के लिये
बबूल की लकड़ी के डंडे बनवाना और उन्हें
७ पीतल से मढ़वाना। और डंडे कड़ों में डाले
जाएं कि जब जब वेदी उठाई जाए तब तब वे
८ उस की दोनों अलंगों पर रहें। वेदी को तखतों
से खोखली बनवाना जैसी वह इस पर्वत पर
तुझे दिखाई जाती है वैसी ही वह बनाई
जाए॥

९ फिर निवास के आंगन को बनवाना उस की
दक्खिन अलंग के लिये तो बटे हुए सूक्ष्म सन
के कपड़े के सब पर्दों को मिलाकर उस की
लम्बाई सौ हाथ की हो एक अलंग पर तो इतना
१० ही हो। और उन के बीस खंभे बनें और इन
के लिये पीतल की बीस कुर्सियां भी बनें और
खंभों की अंकड़ियां और उन के जोड़ने की
११ छड़ें चांदी की हों। और उसी भांति आंगन की
उत्तर अलंग की लम्बाई में भी सौ हाथ लम्बे
पर्दे हों और उन के भी बीस खंभे और इन के
लिये भी पीतल की बीस कुर्सियां हों और उन
खंभों की भी अंकड़ियां और छड़ें चांदी की
१२ हों। फिर आंगन की चौड़ाई में पच्छिम ओर
पचास हाथ के पर्दे हों उन के खंभे दस और
१३ कुर्सियां भी दस हों। और पूरब अलंग पर भी
१४ आंगन की चौड़ाई पचास हाथ की हो। और
आंगन के द्वार की एक ओर पंद्रह हाथ के पर्दे
हों और उन के खंभे तीन और कुर्सियां भी
१५ तीन हों। और द्वार की दूसरी ओर भी पंद्रह
हाथ के पर्दे हों उन के भी खंभे तीन और
१६ कुर्सियां तीन हों। और आंगन के द्वार के लिये
एक पर्दा बनवाना जो नीले बैंजनी और लाही
रंग के कपड़े और बटे हुए सूक्ष्म सन के कपड़े
का कारचोब का बनाया हुआ बीस हाथ का हो
उस के खंभे चार और कुर्सियां भी चार हों।
१७ आंगन के चारों ओर के सब खंभे चांदी की
छड़ों से जुड़े हुए हों उन की अंकड़ियां चांदी की
१८ और कुर्सियां पीतल की हों। आंगन की लम्बाई
सौ हाथ की और उस की चौड़ाई बराबर पचास



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



हाथ और उस की कनात की ऊंचाई पांच हाथ की हो उस की कनात बटे हुए सूक्ष्म सन के कपड़े की बने और खंभों की कुर्सियां पीतल की १९ हों। निवास के भांति भांति के बरतने का सब सामान और उस के सब खूंटे और आंगन के भी सब खूंटे पीतल ही के हों॥

२० फिर तू इस्राएलियों को आज्ञा देना कि मेरे पास दीवट के लिये कूटके निकाला हुआ जलपाई का निर्म्मल तेल ले आना जिस से दीपक २१ नित्य बरा[1] करें। मिलाप के तम्बू में उस बीचवाले पर्दे से बाहर जो साक्षीपत्र के आगे होगा हारून और उस के पुत्र दीवट सांझ से भोर लों यहोवा के साम्हने सजा रखें यह इस्राएलियों के लिये पीढ़ी पीढ़ी लों सदा की विधि ठहरे॥

(याजकों के पवित्र वस्त्र बनाने और उन के संस्कार होने की आज्ञाएं.)

२८. फिर तू इस्राएलियों में से अपने भाई हारून और नादाब अबीहू एलाजार और ईतामार नाम उस के पुत्रों को अपने समीप ले आना कि वे मेरे लिये याजक २ का काम करें। और तू अपने भाई हारून के लिये विभव और शोभा के निमित्त पवित्र वस्त्र ३ बनवाना। और जितनों के हृदय में बुद्धि है जिन को मैं ने बुद्धि देनेहारे आत्मा से परिपूर्ण किया है उन को तू हारून के वस्त्र बनाने की आज्ञा दे कि वह मेरे निमित्त याजक का काम ४ करने के लिये पवित्र बने। और जो वस्त्र उन्हें बनाने होंगे वे ये हैं अर्थात चपरास एपोद बागा चारखाने का अंगरखा पगड़ी और फेंटा ये ही पवित्र वस्त्र तेरे भाई हारून और उस के पुत्रों के लिये बनाये जाएं कि वे मेरे लिये याजक का ५ काम करें। और वे सोने और नीले और बैंजनी और लाही रंग का और सूक्ष्म सन का कपड़ा लें॥

६ और वे एपोद को बनाएं वह सोने का और नीले बैंजनी और लाही रंग के कपड़े का और बटे हुए सूक्ष्म सन के कपड़े का बने उस की ७ बनावट कढ़ाई के काम की हो। उस के दोनों सिरों में जोड़े हुए दोनों कंधों पर के बन्धन हों ८ इसी भांति वह जोड़ा जाए। और एपोद पर जो काढ़ा हुआ पटुका होगा उस की बनावट उसी के समान हो और वे दोनों बिना जोड़ के हों और सोने और नीले बैंजनी और लाही रंगवाले और बटे हुए सूक्ष्म सनवाले कपड़े के ९ हों। फिर दो सुलैमानी मणि लेकर उन पर १० इस्राएल के पुत्रों के नाम खुदवाना। उन के नामों में से छः तो एक मणि पर और शेष छः नाम दूसरे मणि पर इस्राएल के पुत्रों की उत्पत्ति के ११ अनुसार खुदवाना। मणि खोदनेहारे के काम से जैसे छापा खोदा जाता है वैसे ही उन दो मणियों पर इस्राएल के पुत्रों के नाम खुदवाना १२ और उन को सोने के खानों में जड़ाना। और दोनों मणियों को एपोद के कंधों पर लगवाना वे इस्राएलियों के निमित्त स्मरण करानेहारे मणि ठहरेंगे अर्थात हारून उन के नाम यहोवा के आगे अपने दोनों कंधों पर स्मरण के लिये उठाये रहे॥

फिर सोने के खाने बनवाना। और १३, १४ डोरियों की नाईं गूंथे हुए दो तोड़े चोखे सोने के बनवाना और गूंथे हुए तोड़ों को उन खानों १५ में जड़ाना। फिर न्याय की चपरास को भी कढ़ाई के काम का बनवाना एपोद की नाईं सोने और नीले बैंजनी और लाही रंग के और बटे हुए सूक्ष्म सन के कपड़े की उसे बनवाना। १६ वह चौकोर और दोहरी हो और उस की १७ लंबाई और चौड़ाई एक एक बित्ते की हों। और उस में चार पांति मणि जड़ाना पहिली पांति में तो माणिक्य पद्मराग और लालड़ी हों। १८ दूसरी पांति में मरकत नीलमणि और हीरा, १९ तीसरी पांति में लशम सूर्य्यकांत और नीलम, २० और चौथी पांति में फीरोजा सुलैमानी मणि और यशब हों ये सब सोने के खानों में जड़े २१ जाएं। और इस्राएल के पुत्रों के जितने नाम हैं उतने मणि हों अर्थात उन के नामों की गिनती के अनुसार बारह नाम खुदें बारहों गोत्रों में से एक एक का नाम एक एक मणि पर २२ ऐसे खुदे जैसे छापा खोदा जाता है। फिर चपरास पर डोरियों की नाईं गूंथे हुए चोखे सोने २३ के तोड़े लगवाना। और चपरास में सोने की दो कड़ियां लगवाना और दोनों कड़ियों को चपरास २४ के दोनों सिरों पर लगवाना। और सोने के दोनों गूंथे तोड़ों को उन दोनों कड़ियों में जो चपरास के २५ सिरों पर होंगी लगवाना। और गूंथे हुए दोनों तोड़ों के दोनों बाकी सिरों को दोनों खानों में जड़ाके एपोद के दोनों कंधों के बंधनों पर उस के २६ साम्हने लगवाना। फिर सोने की दो और कड़ियां बनवाकर चपरास के दोनों सिरों पर उस की उस

(१) मूल में, चढ़ा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



कोर पर जो एपोद की भीतरवार होगी लगवाना। २७ फिर उन के सिवाय सोने की दो और कड़ियां बनवाकर एपोद के दोनों कंधों के बन्धनों पर नीचे से उस के साम्हने पर और उस के जोड़ के पास एपोद के काढ़े हुए पटुके के ऊपर लगवाना। २८ और चपरास अपनी कड़ियों के द्वारा एपोद की कड़ियों में नीले फीते से बान्धी जाए इस रीति वह एपोद के काढ़े हुए पटुके पर बनी रहे और चपरास एपोद पर से अलग न होने पाए। २९ और जब जब हारून पवित्रस्थान में प्रवेश करे तब तब वह न्याय की चपरास पर अपने हृदय के ऊपर इस्राएलियों के नामों को उठाये रहे जिस से यहोवा के साम्हने उन का स्मरण नित्य रहे। ३० और तू न्याय की चपरास में ऊरीम[1] और तुम्मीम[2] को रखना और जब जब हारून यहोवा के साम्हने प्रवेश करे तब तब वे उस के हृदय के ऊपर हों सो हारून इस्राएलियों के न्यायपदार्थ को अपने हृदय के ऊपर यहोवा के साम्हने नित्य उठाये रहे॥

३१ फिर एपोद के बागे को संपूर्ण नीले रंग का बनवाना। ३२ और उस की बनावट ऐसी हो कि उस के बीच में सिर डालने के लिये छेद हो और उस छेद के चारों ओर बखतर के छेद की सी एक बुनी हुई कोर हो कि वह फटने न पाए। ३३ और उस के नीचेवाले घेरे में चारों ओर नीले बैंजनी और लाही रंग के कपड़े के अनार बनवाना और उन के बीच बीच चारों ओर सोने की घंटियां लगवाना। ३४ अर्थात एक सोने की घंटी और एक अनार फिर एक सोने की घंटी और एक अनार इसी रीति बागे के नीचेवाले घेरे में चारों ओर हो। ३५ और हारून उस बागे को सेवा टहल करने के समय पहिना करे कि जब जब वह पवित्रस्थान के भीतर यहोवा के साम्हने जाए वा बाहर निकले तब तब उस का शब्द सुनाई दे नहीं तो वह मर जाएगा॥

३६ फिर चोखे सोने का एक टीका बनवाना और जैसे छापे में वैसे ही उस में ये अक्षर खोदे जाएं ३७ अर्थात यहोवा के लिये पवित्र, और उसे नीले फीते पर बंधाना और वह पगड़ी के साम्हने पर रहे। ३८ सो वह हारून के माथे पर रहे इस लिये कि इस्राएली जो कुछ पवित्र ठहराएं अर्थात जितनी पवित्र भेंटें करें उन पवित्र वस्तुओं का दोष हारून उठाये रहे और वह नित्य उस के माथे पर रहे जिस से यहोवा उन से प्रसन्न रहे॥

३९ और अंगरखे को सूक्ष्म सन के कपड़े का और चारखानेवाला बुनाना और एक पगड़ी भी सूक्ष्म सन के कपड़े की बनवाना और कारचोबी काम किया हुआ एक फेंटा भी बनवाना॥

४० फिर हारून के पुत्रों के लिये भी अंगरखे और फेंटे और टोपियां बनवाना ये वस्त्र भी विभव और शोभा के लिये बनें। ४१ अपने भाई हारून और उस के पुत्रों को ये ही सब वस्त्र पहिनाकर उन का अभिषेक और संस्कार[1] करना और उन्हें पवित्र करना कि वे मेरे लिये याजक का काम करें। ४२ और उन के लिये सन के कपड़े की जांघियां बनवाना जिन से उन का तन ढपा रहे वे कटि से जांघ लों की हों। ४३ और जब जब हारून वा उस के पुत्र मिलापवाले तंबू में प्रवेश करें वा पवित्रस्थान में सेवा टहल करने को वेदी के पास जाएं तब तब वे उन जांघियों को पहिने रहें न हो कि वे दोष उठाकर मर जाएं यह हारून के लिये और उस के पीछे उस के वंश के लिये भी सदा की विधि ठहरे॥

## २९. और

उन्हें पवित्र करने को जो काम तुझे उन से करना है कि वे मेरे लिये याजक का काम करें सो यह है कि एक निर्दोष बछड़ा और दो निर्दोष मेढ़े लेना। २ और अखमीरी रोटी और तेल से सने हुए मैदे के अखमीरी फुलके और तेल से चुपड़ी हुई अखमीरी पपड़ियां भी लेना ये सब गेहूं के मैदे के बनवाना। ३ इन को एक टोकरी में रखकर उस टोकरी को उस बछड़े और उन दोनों मेढ़ों समेत समीप ले आना। ४ फिर हारून और उस के पुत्रों को मिलापवाले तंबू के द्वार के समीप ले आकर जल से नहलाना। ५ तब उन वस्त्रों को लेकर हारून को अंगरखा और एपोद का बागा पहिनाना और एपोद और चपरास बांधना और एपोद का काढ़ा हुआ पटुका भी बांधना। ६ और उस के सिर पर पगड़ी को रखना और पगड़ी पर पवित्र मुकुट को रखना। ७ तब अभिषेक का तेल ले उस के सिर पर डालकर उस का अभिषेक करना। ८ फिर उस के पुत्रों को समीप ले आकर

(१) अर्थात. ज्योतियां। (२) अर्थात. पूर्णताएं।

(१) यहां और जहां कहीं याजकों के संस्कार वा याजकों के से संस्कार की चर्चा हो तहां जानो कि मूल का शब्दार्थ हाथ भर देना वा भर लेना है।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



९ उन को अंगरखे पहिनाना। और उन के अर्थात हारून और उस के पुत्रों के फेंटे बांधना और उन के सिर पर टोपियां रखना जिस से याजक के पद का उन को प्राप्त होना सदा की विधि ठहरे इसी प्रकार हारून और उस के पुत्रों का १० संस्कार करना। और बछड़े को मिलापवाले तंबू के साम्हने समीप ले आना और हारून और उस के पुत्र बछड़े के सिर पर अपने अपने हाथ टेकें। ११ तब उस बछड़े को यहोवा के आगे मिलापवाले १२ तंबू के द्वार पर बलि करना। और बछड़े के लोहू में से कुछ लेकर अपनी उंगली से वेदी के सींगों पर लगाना और और सब लोहू को बेदी के पाये १३ पर उडेल देना। और जिस चरबी से अन्तरियां ढपी रहती हैं और जो झिल्ली कलेजे के ऊपर होती है उन दोनों को गुर्दों और उन पर की चरबी समेत लेकर सब को वेदी पर जलाना। १४ और बछड़े का मांस और खाल और गोबर छावनी से बाहर आग में जला देना क्योंकि यह १५ पापबलिपशु होगा। फिर एक मेढ़ा लेना और हारून और उस के पुत्र उस के सिर पर अपने १६ अपने हाथ टेकें। तब उस मेढ़े को बलि करना और उस का लोहू लेकर वेदी पर चारों ओर १७ छिड़कना। और उस मेढ़े को टुकड़े टुकड़े काटना और उस की अन्तरियों और पैरों को धोकर १८ उस के टुकड़ों और सिर के ऊपर रखना। तब उस सारे मेढ़े को वेदी पर जलाना वह तो यहोवा के लिये होमबलि होगा वह सुखदायक सुगन्ध १९ और यहोवा के लिये हव्य[1] होगा। फिर दूसरे मेढ़े को लेना और हारून और उस के पुत्र उस २० के सिर पर अपने अपने हाथ टेकें। तब उस मेढ़े को बलि करना और उस के लोहू में से कुछ लेकर हारून और उस के पुत्रों के दहिने कान के सिरे पर और उन के दहिने हाथ और दहिने पांव के अंगूठों पर लगाना और लोहू को वेदी २१ पर चारों ओर छिड़क देना। फिर वेदी पर के लोहू और अभिषेक के तेल इन दोनों में से कुछ कुछ लेकर हारून और उस के वस्त्रों पर और उस के पुत्रों और उन के वस्त्रों पर भी छिड़क देना तब वह अपने वस्त्रों समेत और उसके पुत्र भी अपने अपने वस्त्रों समेत पवित्र हो २२ जाएंगे। तब मेढ़े को संस्कारवाला जानकर उस में से चरबी और मोटी पूंछ को और जिस चरबी से अन्तरियां ढपी रहती हैं उस को और कलेजे पर की झिल्ली को और चरबी समेत दोनों गुर्दों को और दहिने पुट्ठे को लेना। और अखमीरी २३ रोटी की टोकरी जो यहोवा के आगे धरी होगी उस में से भी एक रोटी और तेल से सने हुए मैदे का एक फुलका और एक पपड़ी लेकर, इन २४ सभों को हारून और उस के पुत्रों के हाथों में रखकर हिलाये जाने की भेंट करके यहोवा के आगे हिलाना। तब उन वस्तुओं को उन के २५ हाथों से लेकर होमबलि के ऊपर वेदी पर जला देना जिस से वे यहोवा के साम्हने चढ़कर सुखदायक सुगन्ध ठहरें वह तो यहोवा के लिये हव्य होगी। फिर हारून के संस्कार का जो मेढ़ा २६ होगा उस की छाती को लेकर हिलाये जाने की भेंट करके यहोवा के आगे हिलाना और वह तेरा भाग ठहरेगा। और हारून और उस के पुत्रों के २७ संस्कार का जो मेढ़ा होगा उस में से हिलाये जाने की भेंटवाली छाती जो हिलाई जाएगी और उठाये जाने की भेंटवाला पुट्ठा जो उठाया जाएगा इन दोनों को पवित्र ठहराना, कि २८ ये सदा की विधि की रीति पर इस्राएलियों की ओर से उस का और उस के पुत्रों का भाग ठहरें क्योंकि ये उठाये जाने की भेंटें ठहरी हैं सो यह इस्राएलियों की ओर से उन के मेलबलियों में से यहोवा के लिये उठाये जाने की भेंट होगी। और हारून के जो पवित्र वस्त्र होंगे सो उस २९ के पीछे उस के बेटे पोते आदि को मिलते रहें कि उन्हीं को पहिने हुए उन का अभिषेक और संस्कार किया जाए। उस के पुत्रों में से जो उस ३० के स्थान पर याजक होगा सो जब पवित्रस्थान में सेवा टहल करने को मिलापवाले तंबू में पहिले आए तब उन वस्त्रों को सात दिन लों पहिने रहे। फिर याजक के संस्कार का जो मेढ़ा होगा ३१ उसे लेकर उस का मांस किसी पवित्र स्थान में सिझाना। तब हारून अपने पुत्रों समेत उस मेढ़े ३२ का मांस और टोकरी की रोटी दोनों को मिलापवाले तम्बू के द्वार पर खाए। और जिन ३३ पदार्थों से उन का संस्कार और उन्हें पवित्र करने के लिये प्रायश्चित्त किया जाएगा उन को वे तो खाएं परन्तु पराये कुल का कोई उन्हें न खाने पाए क्योंकि वे पवित्र होंगे। और यदि ३४ संस्कारवाले मांस वा रोटी में से कुछ बिहान लों बचा रहे तो उस बचे हुए को आग में जलाना वह खाया न जाए क्योंकि पवित्र होगा। और मैं ने तुझे जो जो आज्ञा दिई हैं उन सभों ३५

(१) अर्थात जो वस्तु अग्नि में छोड़के चढ़ाई जाए।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



के अनुसार तू हारून और उस के पुत्रों से करना और सात दिन लों उन का संस्कार करते रहना, ३६ अर्थात पापबलि का एक बछड़ा प्रायश्चित्त के लिये दिन दिन चढ़ाना और वेदी के लिये भी प्रायश्चित्त करके उस का पाप दूर करना और उसे पवित्र करने के लिये उस का अभिषेक ३७ करना। सात दिन लों वेदी के लिये प्रायश्चित्त करके उसे पवित्र करना और वेदी परमपवित्र ठहरेगी और जो कुछ उस से छू जाएगा वह पवित्र ठहरेगा॥

३८ जो तुझे वेदी पर नित्य चढ़वाना होगा वह यह है अर्थात दिन दिन एक एक बरस के दो ३९ भेड़ी के बच्चे। एक भेड़ के बच्चे को तो भोर के समय और दूसरे भेड़ के बच्चे को गोधूलि के ४० समय चढ़ाना। और एक भेड़ के बच्चे के संग हीन की चौथाई कूटके निकाले हुए तेल से सना हुआ एपा का दसवां भाग मैदा और अर्घ के ४१ लिये हीन की चौथाई दाखमधु देना। और दूसरे भेड़ के बच्चे को गोधूलि के समय चढ़ाना और उस के साथ भोर के से अन्नबलि और अर्घ दोनों करना जिस से वह सुखदायक सुगन्ध और ४२ यहोवा के लिये हव्य ठहरे। तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में यहोवा के आगे मिलापवाले तंबू के द्वार पर नित्य ऐसा ही होमबलि हुआ करे यह वह स्थान है जिस में मैं तुम लोगों से इस लिये मिला करूंगा ४३ कि तुझ से बातें करूं। और मैं इस्राएलियों से वहीं मिला करूंगा और वह तंबू मेरे तेज से ४४ पवित्र किया जाएगा। और मैं मिलापवाले तंबू और वेदी को पवित्र करूंगा और हारून और उस के पुत्रों को भी पवित्र करूंगा कि वे मेरे ४५ लिये याजक का काम करें। और मैं इस्राएलियों के बीच निवास करूंगा और उन का परमेश्वर ४६ ठहरूंगा। तब वे जान लेंगे कि मैं यहोवा उन का वह परमेश्वर हूं जो उन को मिस्र देश से इस लिये निकाल लाया है कि उन के बीच निवास करे मैं तो उन का परमेश्वर यहोवा हूं॥

(भांति भांति की पवित्र वस्तुएं बनाने और भांति भांति की रीति चलाने की आज्ञाएं.)

**३०. फिर** धूप जलाने के लिये बबूल की लकड़ी की एक वेदी बन- २ वाना। उस की लम्बाई एक हाथ और चौड़ाई एक हाथ की हो सो वह चौकोर हो और उस की ऊंचाई दो हाथ की हो और वह और उस ३ के सींग एक ही टुकड़ा हों। और इस वेदी के ऊपरवाले पल्ले और चारों ओर की अलंगों और सींगों को चोखे सोने से मढ़वाना और इस के चारों ओर सोने की एक बाड़ बनवाना। और ४ इस की बाड़ के नीचे इस के दोनों पल्लों पर सोने के दो दो कड़े बनवाकर इस के दोनों ओर लगवाना वे इस के उठाने के डण्डों के ५ खानों का काम दें। और डण्डों को बबूल की ६ लकड़ी के बनवाकर सोने से मढ़वाना। और इस को उस पर्दे के आगे रखना जो साक्षीपत्र के संदूक के साम्हने होगा अर्थात प्रायश्चित्त-वाले ढकने के आगे रखना जो साक्षीपत्र के ऊपर होगा उसी स्थान में मैं तुझ से मिला ७ करूंगा। और इस वेदी पर हारून सुगन्धित धूप जलाया करे दिन दिन भोर को जब वह ८ दीपकों को ठीक करेगा तब वह धूप को जलाए। फिर गोधूलि के समय जब वह दीपकों को बारेगा[1] तब भी उसे तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में ९ यहोवा के साम्हने नित्य धूप जानके जलाए। इस वेदी पर तुम न तो और प्रकार का धूप और न होमबलि न अन्नबलि चढ़ाना और न १० इस पर अर्घ देना। और हारून बरस दिन में एक बार इस के सींगों पर प्रायश्चित्त करे तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में बरस दिन में एक बार प्रायश्चित्त के पापबलि के लोहू से इस पर प्रायश्चित्त किया जाए यह यहोवा के लिये परमपवित्र ठहरे॥

११, १२ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, जब तू इस्राएलियों की गिनती लेने लगे तब वे गिनने के समय अपने अपने प्राण के लिये यहोवा को प्रायश्चित्त दें न हो कि उस समय उन पर कोई १३ विपत्ति पड़े। जितने लोग गिने जाएं[2] वे पवित्र-स्थान के शेकेल के लेखे से आधा शेकेल दें यह शेकेल तो बीस गेरा का होता है सो यहोवा की १४ भेंट आधा शेकेल हो। बीस बरस के वा उस से अधिक अवस्था के जो गिने जाएं[2] उन में से १५ एक एक जन यहोवा की भेंट दे। जब तुम्हारे प्राणों के प्रायश्चित्त के निमित्त यहोवा की भेंट दिई जाए तब न तो धनी लोग आधे शेकेल से अधिक दें और न कंगाल लोग उस से कम दें। १६ सो इस्राएलियों से प्रायश्चित्त का रूपैया लेकर मिलापवाले तंबू के काम के लिये देना जिस से वह यहोवा के साम्हने इस्राएलियों का स्मरण-

(१) मूल में. चढ़ाएगा। (२) मूल में. गिने हुओं के पास पार जाएं।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



चिन्ह ठहरे और उन के प्राणों का भी प्रायश्चित्त हो ॥

१७, १८ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, धोने के लिये पीतल की एक हौदी और उस का पाया पीतल का बनवाना और उसे मिलापवाले तंबू और वेदी के बीच में रखवाकर उस में जल १९ भराना । और उस में हारून और उस के पुत्र २० अपने अपने हाथ पांव धोया करें । जब जब वे मिलापवाले तंबू में प्रवेश करें तब तब वे हाथ पांव जल से धोएं नहीं तो मर जाएंगे और जब जब वे वेदी के पास सेवा टहल करने अर्थात यहोवा के लिये हव्य जलाने को आएं तब तब भी वे हाथ पांव धोएं न हो कि मर जाएं । २१ यह हारून और उस के पीढ़ी पीढ़ी के वंश के लिये सदा की विधि ठहरे ॥

२२, २३ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, तू मुख्य मुख्य सुगंध द्रव्य अर्थात पवित्रस्थान के शेकेल के लेखे से पांच सौ शेकेल अपने आप निकला हुआ गंधरस और उस की आधी अर्थात अढ़ाई सौ शेकेल सुगंधित दारचीनी और अढ़ाई सौ २४ शेकेल सुगंधित बच, और पांच सौ शेकेल तज २५ और एक हीन जलपाई का तेल लेकर, उन से अभिषेक का पवित्र तेल अर्थात गंधी की रीति से बासा हुआ सुगंधित तेल बनवाना यह अभि-२६ षेक का पवित्र तेल ठहरे । और उस से मिलाप-२७ वाले तंबू का और साक्षीपत्र के संदूक का, और सारे सामान समेत मेज का और सामान समेत २८ दीवट का और धूपवेदी का, और सारे सामान समेत होमवेदी का और पाये समेत हौदी का २९ अभिषेक करना । और उन को पवित्र करना कि वे परमपवित्र ठहरें जो कुछ उन से छू जाएगा ३० वह पवित्र ठहरे । फिर पुत्रों सहित हारून का भी अभिषेक करना और यों उन्हें मेरे लिये ३१ याजक का काम करने को पवित्र करना । और इस्राएलियों को मेरी यह आज्ञा सुनाना कि वह तेल तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में मेरे लिये पवित्र ३२ अभिषेक का तेल हो । वह किसी मनुष्य की देह पर न डाला जाए और मिलावट में उस के सरीखा और कुछ न बनाना वह तो पवित्र होगा ३३ वह तुम्हारे लेखे पवित्र ठहरे । जो कोई उस के सरीखा कुछ बनाए वा जो कोई उस में से कुछ पराये कुलवाले पर लगाए वह अपने लोगों में से नाश किया जाए ॥

३४ फिर यहोवा ने मूसा से कहा बोल नखी और कुन्दरू ये सुगन्ध द्रव्य निर्मल लोबान समेत ले लेना तौल में ये सब एक समान हों । और ३५ इन का धूप अर्थात लोन मिलाकर गन्धी की रीति से बासा हुआ चोखा और पवित्र सुगन्ध द्रव्य बनवाना । फिर उस में से कुछ ३६ पीसकर बुकनी कर डालना तब उस में से कुछ मिलापवाले तंबू में साक्षीपत्र के आगे जहां पर मैं तुझ से मिला करूंगा वहां रखना वह तुम्हारे लिये परम पवित्र ठहरे । और जो धूप तू बन- ३७ वाएगा मिलावट में उस के सरीखा तुम लोग अपने लिये और कुछ न बनवाना वह तुम्हारे लेखे यहोवा के लिये पवित्र ठहरे । जो कोई ३८ सूंघने के लिये उस के सरीखा कुछ बनाए सो अपने लोगों में वह नाश किया जाए ॥

**३१. फिर** यहोवा ने मूसा से कहा, सुन मैं ऊरी के पुत्र २ बसलेल को जो हूर का पोता और यहूदा के गोत्र का है नाम लेकर बुलाता हूं । और मैं उस को परमे- ३ श्वर के आत्मा से जो बुद्धि प्रवीणता ज्ञान और सब प्रकार के कार्यों की समझ देनेहारा आत्मा है परिपूर्ण करता हूं, जिस से वह हथौटी के कार्य ४ बुद्धि से निकाल निकालकर सब भान्ति की बनावट में अर्थात सोने चांदी और पीतल में, और ५ जड़ने के लिये मणि काटने में और लकड़ी के खोदने में काम करे । और सुन मैं दान के गोत्र- ६ वाले अहीसामाक के पुत्र ओहोलीआब को उस के संग कर देता हूं बरन जितने बुद्धिमान हैं उन सभों के हृदय में मैं बुद्धि देता हूं कि जितनी वस्तुओं की आज्ञा मैं ने तुझे दिई है उन सभों को वे बनाएं, अर्थात मिलापवाला तंबू और ७ साक्षीपत्र का सन्दूक और उस पर का प्रायश्चित्त-वाला ढकना और तंबू का सारा सामान, और ८ सामान सहित मेज और सारे सामान समेत चोखे सोने की दीवट और धूपवेदी, और सारे सामान ९ सहित होमवेदी और पाये समेत हौदी, और काढ़े १० हुए वस्त्र और हारून याजक के याजकवाले काम के पवित्र वस्त्र और उस के पुत्रों के वस्त्र, और ११ अभिषेक का तेल और पवित्रस्थान के लिये सुगन्धित धूप इन सभों को वे उन सब आज्ञाओं के अनुसार बनाएं जो मैं ने तुझे दिई हैं ॥

फिर यहोवा ने मूसा से कहा, तू इस्रा- १२, १३ एलियों से यह भी कहना कि निश्चय तुम मेरे विश्रामदिनों को मानना क्योंकि तुम्हारी पीढ़ी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



पीढ़ी में मेरे और तुम लोगों के बीच यह एक चिन्ह ठहरा है जिस से तुम यह बात जान रक्खो १४ कि यहोवा हमारा पवित्र करनेहारा है। इस कारण तुम विश्राम दिन को मानना क्योंकि वह तुम्हारे लिये पवित्र ठहरा है जो उस को अपवित्र करे सो निश्चय मार डाला जाए जो कोई उस दिन में कुछ कामकाज करे वह प्राणी अपने १५ लोगों के बीच से नाश किया जाए। छः दिन तो कामकाज किया जाए पर सातवां दिन परम-विश्राम का दिन और यहोवा के लिये पवित्र है सो जो कोई विश्राम के दिन में कुछ काम काज १६ करे वह निश्चय मार डाला जाए। सो इस्राएली विश्राम दिन को माना करें बरन पीढ़ी पीढ़ी में उस को सदा की वाचा का विषय जानकर १७ माना करें। वह मेरे और इस्राएलियों के बीच सदा एक चिन्ह रहेगा क्योंकि छः दिन में यहोवा ने आकाश और पृथिवी को बनाया और सातवें दिन विश्राम करके अपना जी ठण्डा किया॥

१८ जब परमेश्वर मूसा से सीनै पर्वत पर ऐसी बातें कर चुका तब उस ने उस को अपनी उंगली से लिखी हुई साक्षी देनेवाली पत्थर की दोनों पटियाएं दिईं॥

(इस्राएलियों के मूर्त्तिपूजा में फसने का वर्णन.)

**३२.** जब लोगों ने देखा कि मूसा को पर्वत से उतरने में विलम्ब हुआ तब वे हारून के पास इकट्ठे होकर कहने लगे अब हमारे लिये देवता बना जो हमारे आगे आगे चले क्योंकि उस पुरुष मूसा को जो हमें मिस्र देश से निकाल ले आया है न जानिये क्या २ हुआ। हारून ने उन से कहा तुम्हारी स्त्रियों और बेटे बेटियों के कानों में सोने की जो बालियां हैं उन्हें तोड़कर उतारो और मेरे पास ३ ले आओ। तब सब लोगों ने उन के कानों में की सोनेवाली बालियों को तोड़कर उतारा और ४ हारून के पास ले आये। और हारून ने उन्हें उन के हाथ से लिया और टांकी से गढ़के एक बछड़ा ढालकर बनाया तब वे कहने लगे कि हे इस्राएल तेरा परमेश्वर जो तुझे मिस्र देश से ५ छुड़ा लाया है वह यही है। यह देख के हारून ने उस के आगे एक वेदी बनवाई और यह ६ प्रचारा कि कल यहोवा के लिये पर्व होगा। सो दूसरे दिन लोगों ने तड़के उठकर होमबलि चढ़ाये और मेलबलि ले आये फिर बैठकर खाया पिया और उठकर खेलने लगे॥

तब यहोवा ने मूसा से कहा नीचे उतर जा ७ क्योंकि तेरी प्रजा के लोग जिन्हें तू मिस्र देश से निकाल ले आया है सो बिगड़ गये हैं। जिस ८ मार्ग पर चलने की आज्ञा मैं ने उन को दिई थी उस को झटपट छोड़ कर उन्हों ने एक बछड़ा ढालकर बना लिया फिर उस को दंडवत किया और उस के लिये बलिदान भी चढ़ाया और यह कहा है कि हे इस्राएलियो तुम्हारा परमेश्वर जो तुम्हें मिस्र देश से छुड़ा ले आया है सो यही है। फिर यहोवा ने मूसा से कहा मैं ने इन लोगों ९ को देखा और सुन वे हठीले हैं[1]। सो अब मुझे १० मत रोक मैं उन्हें भड़के कोप से भस्म कर दूं और तुझ से एक बड़ी जाति उपजाऊं। तब मूसा ११ अपने परमेश्वर यहोवा को यह कहके मनाने लगा कि हे यहोवा तेरा कोप अपनी प्रजा पर क्यों भड़का है जिसे तू बड़े सामर्थ्य और बलवन्त हाथ के द्वारा मिस्र देश से निकाल लाया है। मिस्री लोग यह क्यों कहने पाएं कि वह १२ उन को बुरे अभिप्राय से अर्थात पहाड़ों में घात करके धरती पर से मिटा डालने की मनसा से निकाल ले गया। तू अपने भड़के हुए कोप से फिर और अपनी प्रजा की ऐसी हानि से पछता। अपने दास इब्राहीम इसहाक और याकूब का १३ स्मरण कर जिन से तू ने अपनी ही किरिया खाकर यह कहा था कि मैं तुम्हारे वंश को आकाश के तारों के तुल्य बहुत करूंगा और यह सारा देश जिस की मैं ने चर्चा किई है तुम्हारे वंश को दूंगा कि वह उस का अधिकारी सदा लों रहे। तब यहोवा अपनी प्रजा की वह १४ हानि करने से पछताया जो उस ने करने को कही थी॥

तब मूसा फिरकर साक्षी की दोनों पटियाएं १५ हाथ में लिये हुए पहाड़ से उतर चला उन पटियाओं के तो इधर और उधर दोनों अलंगों पर कुछ लिखा हुआ था। और वे पटियाएं परमे- १६ श्वर की बनाई हुई थीं और उन पर जो लिखा था वह परमेश्वर का खोदकर लिखा हुआ था। जब यहोशू को लोगों के कोलाहल का शब्द सुन १७ पड़ा तब उस ने मूसा से कहा छावनी से लड़ाई का सा शब्द सुनाई देता है। उस ने कहा वह १८ जो शब्द है सो न तो जीतनेहारों का है और न हारनेहारों का मुझे तो गाने का शब्द सुन पड़ता है। छावनी के पास आते ही मूसा को १९

(१) मूल में. कड़ी गर्दनवाले।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



वह बछड़ा और नाचना देख पड़ा तब मूसा का कोप भड़क उठा और उस ने पटियाओं को अपने हाथों से पर्वत के तले पटककर तोड़ २० डाला। तब उस ने उन के बनाये हुए बछड़े को ले आग में डालके फूंक दिया और पीसकर चूर चूर कर डाला और जल के ऊपर फेंक दिया और २१ इस्राएलियों को उसे पिलवा दिया। तब मूसा हारून से कहने लगा उन लोगों ने तुझ से क्या किया कि तू ने उन को इतने बड़े पाप में फंसाया। २२ हारून ने उत्तर दिया मेरे प्रभु का कोप न भड़के तू तो उन लोगों को जानता ही है कि वे बुराई २३ में मन लगाये रहते हैं। सो उन्हों ने मुझ से कहा था कि हमारे लिये देवता बनवा जो हमारे आगे आगे चलें क्योंकि उस पुरुष मूसा को जो हमें मिस्र देश से छुड़ा लाया है न जानिये क्या २४ हुआ। तब मैं ने उन से कहा जिस जिस के पास सोने के गहने हों वे उन को तोड़के उतारें सो जब उन्हों ने उन्हें मुझ को दिया और मैं ने उन्हें आग २५ में डाल दिया तब यह बछड़ा निकल पड़ा। हारून ने उन लोगों को ऐसा निरंकुश कर दिया था कि वे अपने विरोधियों के बीच उपहास[1] के योग्य हुए। २६ सो उन को निरंकुश देखकर, मूसा ने छावनी के निकास पर खड़े होकर कहा जो कोई यहोवा की ओर का हो वह मेरे पास आए तब सारे २७ लेवीय उस के पास इकट्ठे हुए। उस ने उन से कहा इस्राएल का परमेश्वर यहोवा यों कहता है कि अपनी अपनी जांघ पर तलवार लटकाकर छावनी के एक निकास से ले दूसरे निकास लों घूम घूमकर अपने अपने भाइयों संगियों और २८ पड़ोसियों को घात करो। मूसा के इस वचन के अनुसार लेवीयों ने किया और उस दिन तीन २९ हजार के अटकल लोग मारे गये। फिर मूसा ने कहा आज के दिन यहोवा के लिये अपना याजकपद का संस्कार करो[2] बरन अपने अपने बेटों और भाइयों के भी विरुद्ध होकर ऐसा करो ३० जिस से वह आज तुम को आशीस दे। दूसरे दिन मूसा ने लोगों से कहा तुम ने बड़ा ही पाप किया है अब मैं यहोवा के पास चढ़ जाऊंगा क्या जानिये मैं तुम्हारे पाप का प्रायश्चित्त कर ३१ सकूं। सो मूसा यहोवा के पास फिर जाकर कहने लगा कि हाय हाय उन लोगों ने सोने का देवता ३२ बनवाकर बड़ा ही पाप किया है। तौभी अब तू उन का पाप क्षमा करे—नहीं तो अपनी लिखी हुई पुस्तक में से मेरे नाम को काट दे[1]। यहोवा ३३ ने मूसा से कहा जिस ने मेरे विरुद्ध पाप किया है उसी का नाम मैं अपनी पुस्तक में से काट ३४ दूंगा। अब तो तू जाकर उन लोगों को उस स्थान में ले चल जिस की चर्चा मैं ने तुझ से किई थी देख मेरा दूत तेरे आगे आगे चलेगा पर जिस दिन मैं दण्ड देने लगूं उस दिन उन को ३५ इस पाप का दण्ड दूंगा। और यहोवा ने उन लोगों पर विपत्ति डाली क्योंकि हारून के बनाये हुए बछड़े को उन्हीं ने बनवाया था॥

(१) मूल में. फुसफुसाहट। (२) मूल में. अपना हाथ भरो।

(१) मूल में. मुझी को मिटा।

## ३३.

१ फिर यहोवा ने मूसा से कहा तू उन लोगों को जिन्हें मिस्र देश से छुड़ा लाया है संग लेकर उस देश को जा जिस के विषय मैं ने इब्राहीम इसहाक और याकूब से किरिया खाकर कहा था कि मैं इसे २ तुम्हारे वंश को दूंगा। और मैं तेरे आगे आगे एक दूत को भेजूंगा और कनानी एमोरी हित्ती परिज्जी हिव्वी और यबूसी लोगों को निकाल ३ दूंगा। सो तुम लोग उस देश को जाओ जिस में दूध और मधु की धारा बहती हैं पर तुम जो हठीले हो इस कारण मैं तुम्हारे बीच में होकर न चलूंगा ऐसा न हो कि मार्ग में तुम्हारा अन्त ४ कर डालूं। यह बुरा समाचार सुनकर वे लोग विलाप करने लगे और कोई अपने गहने पहिने ५ हुए न रहा। क्योंकि यहोवा ने मूसा से कह दिया था कि इस्राएलियों को मेरा यह वचन सुना कि तुम लोग तो हठीले हो जो मैं पल भर के लिये तुम्हारे बीच होकर चलूं तो तुम्हारा अन्त कर डालूंगा सो अब अपने अपने गहने अपने अंगों से उतार दो कि मैं जानूं कि तुम से ६ क्या करना चाहिये। तब इस्राएली होरेब पर्वत से लेकर आगे को अपने गहिने उतारे रहे॥

(मूसा के इस्राएलियों के लिये पापमोचन मांगने का वर्णन.)

७ मूसा तो तंबू को लेकर छावनी से बाहर बरन दूर खड़ा कराया करता था और उस को मिलापवाला तंबू कहता था और जो कोई यहोवा को ढूंढ़ता सो उस मिलापवाले तंबू के पास जो छावनी के बाहर था निकल जाता ८ था। और जब जब मूसा तंबू के पास जाता तब तब सब लोग उठकर अपने अपने डेरे के

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



द्वार पर खड़े हो जाते और जब लों मूसा उस तंबू में प्रवेश न करता तब लों उस की ओर ९ ताकते रहते थे। और जब मूसा उस तंबू में प्रवेश करता तब बादल का खंभा उतरके तंबू के द्वार पर ठहर जाता और यहोवा मूसा से १० बातें करने लगता था। और सब लोग जब बादल के खंभे को तंबू के द्वार पर ठहरा देखते तब उठकर अपने अपने डेरे के द्वार पर से दण्ड-११ वत करते थे। और यहोवा मूसा से इस प्रकार आम्हने साम्हने बातें करता था जिस प्रकार कोई अपने भाई से बातें करे और मूसा तो छावनी में फिर आता था पर यहोशू नाम एक जवान जो नून का पुत्र और मूसा का टहलुआ था सो तंबू में से न निकलता था॥

१२ और मूसा ने यहोवा से कहा सुन तू मुझ से कहता है कि इन लोगों को ले चल पर यह नहीं बताया कि तू मेरे संग किस को भेजेगा तौभी तू ने कहा है कि तेरा नाम मेरे चित्त में बसा है[1] १३ और तुझ पर मेरी अनुग्रह की दृष्टि है। सो अब यदि मुझ पर तेरी अनुग्रह की दृष्टि हो तो मुझे अपनी गति समझा दे जिस से जब मैं तेरा ज्ञान पाऊं तब तेरी अनुग्रह की दृष्टि मुझ पर बनी रहे फिर इस की भी सुधि कर कि यह जाति १४ तेरी प्रजा है। यहोवा ने कहा मैं आप चलूंगा[2] १५ और तुझे विश्राम दूंगा। उस ने उस से कहा यदि तू आप[3] न चले तो हमें यहां से आगे न ले १६ जा। यह कैसे जाना जाए कि तेरी अनुग्रह की दृष्टि मुझ पर और अपनी प्रजा पर है क्या इस से नहीं कि तू हमारे संग संग चले जिस से मैं और तेरी प्रजा के लोग पृथिवी भर के सब लोगों से अलग ठहरें॥

१७ यहोवा ने मूसा से कहा मैं यह काम भी जिस की चर्चा तू ने किई है करूंगा क्योंकि मेरी अनुग्रह की दृष्टि तुझ पर है और तेरा नाम मेरे १८ चित्त में बसा है[1]। उस ने कहा मुझे अपना तेज १९ दिखा दे। उस ने कहा मैं तेरे सन्मुख होकर चलते हुए तुझे अपनी सारी भलाई दिखाऊंगा[4] और तेरे सन्मुख यहोवा नाम का प्रचार करूंगा और जिस पर मैं अनुग्रह करने चाहूं उसी पर अनुग्रह करूंगा और जिस पर दया करने चाहूं २० उसी पर दया करूंगा। फिर उस ने कहा तू मेरे मुख का दर्शन नहीं कर सकता क्योंकि मनुष्य मेरे मुख का दर्शन करके जीता नहीं रह सकता। फिर २१ यहोवा ने कहा सुन मेरे पास एक स्थान है सो तू उस चटान पर खड़ा हो। और जब लों मेरा २२ तेज तेरे साम्हने होके चलता रहे तब लों मैं तुझे चटान के दरार में रखूंगा और जब लों मैं तेरे साम्हने होकर न निकल जाऊं तब लों अपने हाथ से तुझे ढांपे रहूंगा। फिर मैं अपना हाथ उठा २३ लूंगा तब तू मेरी पीठ का तो दर्शन पाएगा पर मेरे मुख का दर्शन नहीं मिलेगा॥

(१) मूल में. मैं तुझे नाम से जानता हूं। (२) मूल में. मेरा मुंह चलेगा। (३) मूल में. तेरा मुंह। (४) मूल में. अपनी सारी भलाई तेरे साम्हने से चलाऊंगा।

३४. फिर यहोवा ने मूसा से कहा १ पहिली पटियाओं के समान पत्थर की दो और पटियाएं गढ़ ले तब जो वचन उन पहिली पटियाओं पर लिखे थे जिन्हें तू ने तोड़ डाला वे ही वचन मैं उन पटियाओं पर भी लिखूंगा। और बिहान को २ तैयार हो रहना और भोर को सीनै पर्वत पर चढ़कर उस की चोटी पर मेरे साम्हने खड़ा होना। और तेरे संग कोई न चढ़ जाए बरन ३ पर्वत भर पर कोई मनुष्य कहीं दिखाई न दे और न भेड़ बकरी गाय बैल भी पर्वत के आगे चरने पाएं। तब मूसा ने पहिली पटियाओं के समान ४ दो और पटियाएं गढ़ीं और बिहान को सवेरे उठकर अपने हाथ में पत्थर की वे दो पटियाएं लेकर यहोवा की आज्ञा के अनुसार सीनै पर्वत पर चढ़ गया। तब यहोवा ने बादल में उतरके ५ उस के संग वहां खड़ा होकर यहोवा नाम का प्रचार किया। और यहोवा उस के साम्हने होकर ६ यों प्रचार करता हुआ चला कि यहोवा यहोवा ईश्वर दयालु और अनुग्रहकारी विलम्ब से कोप करनेहारा और अति करुणामय और सत्य, हजारों ७ पीढ़ियों लों निरन्तर करुणा करनेहारा अधर्म्म और अपराध और पाप का क्षमा करनेहारा है पर दोषी को वह किसी प्रकार निर्दोष न ठह-राएगा वह पितरों के अधर्म्म का दण्ड उन के बेटों बरन पोतों और परपोतों को भी देनेहारा है। तब मूसा ने फुर्ती कर पृथिवी की ओर झुक- ८ कर दण्डवत किई। और उस ने कहा हे प्रभु यदि ९ तेरी अनुग्रह की दृष्टि मुझ पर हो तो प्रभु हम लोगों के बीच में होकर चले ये लोग हठीले तो हैं तौभी हमारे अधर्म्म और पाप को क्षमा कर और हमें अपना निज भाग मानके ग्रहण कर। उस ने कहा सुन मैं एक वाचा बांधता हूं तेरे सब १०

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



लोगों के साम्हने मैं ऐसे आश्चर्य्य कर्म्म करूंगा जैसे पृथिवी भर पर और सब जातियों में कभी नहीं हुए और वे सारे लोग जिन के बीच तू रहता है यहोवा के कार्य्य को देखेंगे क्योंकि जो मैं तुम लोगों से करने पर हूं वह भययोग्य काम ११ है। जो आज्ञा मैं आज तुम्हें देता हूं उसे तुम लोग मानना देखो मैं तुम्हारे आगे से एमोरी कनानी हित्ती परिज्जी हिव्वी और यबूसी लोगों को १२ निकालता हूं। सो सावधान रहना कि जिस देश में तू जानेवाला है उस के निवासियों से वाचा न बांधना न हो कि वह तेरे लिये फन्दा ठहरे। १३ बरन उन की वेदियों को गिरा देना उन की लाठों को तोड़ डालना और उन की अशेरा नाम १४ मूरतों को काट डालना। क्योंकि तुम्हें किसी दूसरे को ईश्वर करके दण्डवत करने की आज्ञा नहीं है क्योंकि यहोवा जिस का नाम जलनशील १५ है वह जल उठनेहारा ईश्वर है ही। ऐसा न हो कि तू उस देश के निवासियों से वाचा बांधे और वे अपने देवताओं के पीछे होने का व्यभिचार करें और उन के लिये बलिदान भी करें और कोई तुझे नेवता दे और तू भी उस के बलिपशु १६ का प्रसाद खाए, और तू उन की बेटियों को अपने बेटों के लिये बरे और उन की बेटियां जो आप अपने देवताओं के पीछे होने का व्यभिचार करती हैं तेरे बेटों से भी अपने देवताओं के पीछे १७ होने का व्यभिचार कराएं। तुम देवताओं की १८ मूरतें ढालकर न बना लेना। अखमीरी रोटी का पर्व मानना उस में मेरी आज्ञा के अनुसार आबीब महीने के नियत समय पर सात दिन लों अखमीरी रोटी खाया करना क्योंकि तू मिस्र १९ से आबीब महीने में निकल आया। हर एक पहिलौठा मेरा है और क्या बछड़ा क्या मेम्ना तेरे पशुओं में से जो नर पहिलौठे हों वे सब मेरे २० ही हैं। और गदही के पहिलौठे की सन्ती मेम्ना देकर उस को छुड़ाना यदि तू उसे छुड़ाना न चाहे तो उस की गर्दन तोड़ देना पर अपने सब पहिलौठे बेटों को बदला देकर छुड़ाना। मुझे २१ कोई छूछे हाथ अपना मुंह न दिखाए। छः दिन तो परिश्रम करना पर सातवें दिन विश्राम करना बरन हल जोतने और लवने के २२ समय में भी विश्राम करना। और तू अठवारों का पर्व मानना जो पहिले लवे हुए गेहूं का पर्व कहावता है और बरस के अन्त में बटोरन का २३ भी पर्व मानना। बरस दिन में तीन बार तेरे सब पुरुष इस्राएल के परमेश्वर प्रभु यहोवा को २४ अपने मुंह दिखाएं। मैं तो अन्यजातियों को तेरे आगे से निकालकर तेरे सिवानों को बढ़ाऊंगा और जब तू अपने परमेश्वर यहोवा को अपने मुंह दिखाने के लिये बरस दिन में तीन बार आया करे तब कोई तेरी भूमि का लालच न २५ करेगा। मेरे बलिदान के लोहू को खमीर सहित न चढ़ाना और न फसह के पर्व के बलिदान में २६ से कुछ बिहान लों रहने देना। अपनी भूमि की पहिली उपज का पहिला भाग अपने परमेश्वर यहोवा के भवन में ले आना। बकरी के बच्चे को २७ उस की मा के दूध में न सिझाना। और यहोवा ने मूसा से कहा ये वचन लिख ले क्योंकि इन्हीं वचनों के अनुसार मैं तेरे और इस्राएल के साथ २८ वाचा बांधता हूं। मूसा तो वहां यहोवा के संग चालीस दिन रात रहा और तब लों न तो उस ने रोटी खाई न पानी पिया। और उस ने उन पटियाओं पर वाचा के वचन अर्थात दस आज्ञाएं[1] लिख दिईं॥

२९ जब मूसा साक्षी की दोनों पटियाएं हाथ में लिये हुए सीनै पर्वत से उतरा आता था तब यहोवा के साथ बातें करने के कारण उस के चिहरे से किरणें[2] निकल रही थीं पर वह न जानता था कि मेरे चिहरे से किरणें[2] निकल ३० रही हैं। जब हारून और और सब इस्राएलियों ने मूसा को देखा कि उस के चिहरे से किरणें[2] निकलती हैं तब वे उस के पास जाने से डर ३१ गये। तब मूसा ने उन को बुलाया और हारून मण्डली के सारे प्रधानों समेत उस के पास ३२ आया और मूसा उन से बातें करने लगा। इस के पीछे सब इस्राएली पास आये और जितनी आज्ञाएं यहोवा ने सीनै पर्वत पर उस के साथ बात करने के समय दिई थीं वे सब उस ने उन्हें ३३ बताईं। जब मूसा उन से बात कर चुका तब अपने ३४ मुंह पर ओढ़ना डाल लिया। और जब जब मूसा भीतर यहोवा से बातें करने को उस के साम्हने जाता तब तब वह उस ओढ़ने को निकलते समय लों उतारे हुए रहता था फिर बाहर आकर जो जो आज्ञा उसे मिलतीं उन्हें इस्राएलियों ३५ से कह देता था। सो इस्राएली मूसा का चिहरा देखते थे कि उस से किरणें[2] निकलती हैं और जब लों वह यहोवा से बातें करने को भीतर न जाता तब लों वह उस ओढ़ने को डाले रहता था॥

(१) मूल में. वचन। (२) मूल में. सींग।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



(सारे सामान समेत पवित्रस्थान और याजकों के वस्त्र बनाये जाने का वर्णन.)

३५. मूसा ने इस्राएलियों की सारी मंडली इकट्ठी करके उन से कहा जिन कामों के करने की आज्ञा यहोवा २ ने दिई है वे ये हैं। छः दिन तो कामकाज किया जाए पर सातवां दिन तुम्हारे लेखे पवित्र और यहोवा के लिये परमविश्राम का दिन ठहरे उस में जो कोई काम काज करे वह मार ३ डाला जाए। बरन विश्राम के दिन तुम अपने अपने घरों में आग तक न बारना ॥

४ फिर मूसा ने इस्राएलियों की सारी मण्डली से कहा जिस बात की आज्ञा यहोवा ने दिई है ५ वह यह है। तुम्हारे पास से यहोवा के लिये भेंट लिई जाए अर्थात जितने अपनी इच्छा से देने चाहें वे यहोवा की भेंट करके ये वस्तुएं ले ६ आएं अर्थात सोना रूपा पीतल, नीले बैंजनी और लाही रंग का कपड़ा सूक्ष्म सन का कपड़ा ७ बकरी का बाल, लाल रंग से रंगी हुई मेढ़ों की ८ खालें सूइसों की खालें बबूल की लकड़ी, उजियाला देने के लिये तेल अभिषेक का तेल और ९ धूप के लिये सुगंधद्रव्य, फिर एपोद और चपरास के लिये सुलैमानी मणि और जड़ने के लिये १० मणि। और तुम में से जितनों के हृदय में बुद्धि का प्रकाश है वे सब आकर जिस जिस वस्तु की आज्ञा यहोवा ने दिई है वे सब बनाएं, ११ अर्थात तंबू और ओहार समेत निवास और उस के अंकड़े तखते बेंड़े खंभे और कुर्सियां, १२ फिर डण्डों समेत सन्दूक और प्रायश्चित्त १३ का ढकना और बीचवाला पर्दा, डण्डों और सब सामान समेत मेज और भेंट की १४ रोटियां, सामान और दीपकों समेत उजियाला देनेहारा दीवट और उजियाला देने १५ के लिये तेल, डण्डों समेत धूपवेदी अभिषेक का तेल सुगंधित धूप और निवास के द्वार १६ का पर्दा, पीतल की झंझरी डण्डों आदि सारे १७ सामान समेत होमवेदी पाये समेत हौदी, खंभों और उन की कुर्सियों समेत आंगन के पर्दे और १८ आंगन के द्वार के पर्दे, निवास और आंगन १९ दोनों के खूंटे और डोरियां, पवित्रस्थान में सेवा टहल करने के लिये काढ़े हुए वस्त्र और याजक का काम करने के लिये हारून याजक के पवित्र वस्त्र और उस के पुत्रों के वस्त्र भी ॥

तब इस्राएलियों की सारी मण्डली मूसा के २० साम्हने से लौट गई। और जितनों को उत्साह २१ हुआ[१] और जितनों के मन[२] में ऐसी इच्छा उत्पन्न हुई थी वे मिलापवाले तंबू के काम करने और उस की सारी सेवकाई और पवित्र वस्त्रों के बनाने के लिये यहोवा की भेंट ले आने लगे। क्या स्त्री क्या पुरुष जितनों के मन में ऐसी २२ इच्छा उत्पन्न हुई थी वे सब जुगनू नथुनी मुंदरी और कंगन आदि सोने के गहने ले आने लगे इस भान्ति जितने मनुष्य यहोवा के लिये सोने की भेंट के देनेहारे थे वे सब उन को ले आये। और जिस जिस पुरुष के पास नीले बैंजनी वा २३ लाही रंग का कपड़ा वा सूक्ष्म सन का कपड़ा वा बकरी का बाल वा लाल रंग से रंगी हुई मेढ़ों की खालें वा सूइसों की खालें थीं वे उन्हें ले आये। फिर जितने चांदी वा पीतल की भेंट २४ के देनेहारे थे वे यहोवा के लिये वैसी भेंट ले आये और जिस जिस के पास सेवकाई के किसी काम के लिये बबूल की लकड़ी थी वे उसे ले आये। और जितनी स्त्रियों के हृदय में बुद्धि का २५ प्रकाश था वे अपने हाथों से सूत कात कातकर नीले बैंजनी और लाही रंग के और सूक्ष्म सन के काते हुए सूत को ले आईं। और जितनी २६ स्त्रियों के मन में ऐसी बुद्धि का प्रकाश था उन्हों ने बकरी के बाल भी काते। और प्रधान लोग २७ एपोद और चपरास के लिये सुलैमानी मणि और जड़ने के लिये मणि, और उजियाला देने २८ और अभिषेक और धूप के लिये सुगंधद्रव्य और तेल ले आये। जिस जिस वस्तु के बनाने की २९ आज्ञा यहोवा ने मूसा के द्वारा दिई थी उस उस के लिये जो कुछ आवश्यक था उसे वे सब पुरुष और स्त्रियां ले आईं जिन के हृदय में ऐसी इच्छा उत्पन्न हुई थी। सो इस्राएली यहोवा के लिये अपनी ही इच्छा से भेंट ले आये ॥

तब मूसा ने इस्राएलियों से कहा सुनो यहोवा ३० ने यहूदा के गोत्रवाले बसलेल को जो ऊरी का पुत्र और हूर का पोता है नाम लेकर बुलाया है। और उस ने उस को परमेश्वर के आत्मा से ३१ ऐसा परिपूर्ण किया है कि सब प्रकार की बनावट के लिये उस को ऐसी बुद्धि समझ और ज्ञान मिला है, कि वह हथौटी की युक्तियां निकाल- ३२

(१) मूल में. जितनों को उन के मन ने चढ़ाया।
(२) मूल में. आत्मा ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३३ कर सोने चांदी और पीतल में, और जड़ने के लिये मणि काटने में और लकड़ी के खोदने में बरन बुद्धि से सब भांति की निकाली हुई बना-
३४ वट में काम कर सके। फिर यहोवा ने उस के मन में और दान के गोत्रवाले अहीसामाक के पुत्र ओहोलीआब के मन में भी शिक्षा देने की
३५ शक्ति दिई है। इन दोनों के हृदय को यहोवा ने ऐसी बुद्धि से परिपूर्ण किया है कि वे खोदने और गढ़ने और नीले बैंजनी और लाही रंग के कपड़े और सूक्ष्म सन के कपड़े में काढ़ने और बुनने बरन सब प्रकार की बनावट में और बुद्धि से काम निकालने में सब भांति के काम

१ **३६.** करें। सो बसलेल और ओहोलीआब और सब बुद्धिमान जिन को यहोवा ने ऐसी बुद्धि और समझ दिई हो कि वे यहोवा की सारी आज्ञाओं के अनुसार पवित्रस्थान की सेवकाई के लिये सब प्रकार का काम करना जानें वे सब यह काम करें॥

२ तब मूसा ने बसलेल और ओहोलीआब और और सब बुद्धिमानों को जिन के हृदय में यहोवा ने बुद्धि का प्रकाश दिया था अर्थात जिस जिस को पास आकर काम करने का उत्साह हुआ
३ था[1] उन सभों को बुलवाया। और इस्राएली जो जो भेंटें पवित्रस्थान की सेवकाई के काम और उस के बनाने के लिये ले आये थे उन्हें उन पुरुषों ने मूसा के हाथ से ले लिया। तब भी लोग भोर भोर को उस के पास भेंट अपनी
४ इच्छा से लाते रहे। सो जितने बुद्धिमान पवित्रस्थान का काम करते थे वे सब अपना अपना
५ काम छोड़ मूसा के पास आये, और कहने लगे जिस काम के करने की आज्ञा यहोवा ने दिई है उस के लिये जितना चाहिये उस से अधिक
६ वे ले आये हैं। तब मूसा ने सारी छावनी में इस आज्ञा का प्रचार कराया कि क्या पुरुष क्या स्त्री कोई पवित्रस्थान के लिये और भेंट न बना
७ लाए सो लोग और लाने से रोके गये। क्योंकि सब काम बनाने के लिये जितना सामान आवश्यक था उतना बरन उस से अधिक बनानेहारों के पास आ चुका था॥

८ सो काम करनेहारे जितने बुद्धिमान थे उन्हों ने निवास के लिये बटे हुए सूक्ष्म सन के कपड़े के और नीले बैंजनी और लाही रंग के कपड़े के दस पटों को काढ़े हुए करूबों सहित बनाया।
९ एक एक पट की लंबाई अठाईस हाथ और चौड़ाई चार हाथ की हुई सब पट एक ही नाप
१० के बने। और उस ने पांच पट एक दूसरे से जोड़ दिये और फिर दूसरे पांच पट भी एक
११ दूसरे से जोड़ दिये। और जहां ये पट जोड़े गये वहां की दोनों छोरों पर उस ने नीली नीली
१२ फलियां लगाइं। उस ने दोनों छोरों में पचास पचास फलियां ऐसे लगाईं कि वे आम्हने
१३ साम्हने हुईं। और उस ने सोने के पचास अंकड़े बनाये और उन के द्वारा पटों को एक दूसरे से ऐसा जोड़ा कि निवास मिलकर एक हो गया।
१४ फिर निवास के ऊपर के तंबू के लिये उस ने
१५ बकरी के बाल के ग्यारह पट बनाये। एक एक पट की लंबाई तीस हाथ और चौड़ाई चार हाथ की हुई और ग्यारहों पट एक ही नाप के बने।
१६ इन में से उस ने पांच पट अलग और छः पट
१७ अलग जोड़ दिये। और जहां दोनों जोड़े गये वहां की छोरों में उस ने पचास पचास फलियां
१८ लगाईं। और उस ने तंबू के जोड़ने के लिये पीतल के पचास अंकड़े बनाये जिस से वह एक
१९ हो जाए। और उस ने तंबू के लिये लाल रंग से रंगी हुई मेढ़ों की खालों का एक ओहार और उस के ऊपर के लिये सूइसों की खालों का भी एक ओहार बनाया॥

२० फिर उस ने निवास के लिये बबूल की लकड़ी
२१ के तखतों को खड़े रहने के लिये बनाया। एक एक तखते की लंबाई दस हाथ और चौड़ाई
२२ डेढ़ हाथ की हुई। एक एक तखते में एक दूसरी से जोड़ी हुई दो दो चूलें बनीं निवास के सब
२३ तखतों के लिये उस ने इसी भांति बनाईं। और उस ने निवास के लिये तखतों को इस रीति से
२४ बनाया कि दक्खिन ओर बीस तखते लगे। और इन बीसों तखतों के नीचे चांदी की चालीस कुर्सियां अर्थात एक एक तखते के नीचे उस की दो चूलों के लिये उस ने दो कुर्सियां बनाईं।
२५ और निवास की दूसरी अलंग अर्थात उत्तर ओर
२६ के लिये भी उस ने बीस तखते बनाये। और इन के लिये भी उस ने चांदी की चालीस कुर्सियां अर्थात एक एक तखते के नीचे दो दो कुर्सियां
२७ बनाईं। और निवास की पिछली अलंग अर्थात पच्छिम ओर के लिये उस ने छः तखते बनाये।
२८ और पिछली अलंग में निवास के कोनों के लिये
२९ उस ने दो तखते बनाये। और वे नीचे से दो

(१) मूल में. जिस को काम करने के लिये पास आने को उस के मन ने उठाया हो।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


दो भाग के बने और दोनों भाग ऊपर के सिरे लों एक एक कड़े में मिलाये गये उस ने दोनों कोनों के लिये उन दोनों तखतों का ढब ऐसा ही ३० बनाया। सो आठ तखते हुए और उन की चांदी की सोलह कुर्सियां हुईं अर्थात एक एक तखते ३१ के नीचे दो दो कुर्सियां हुईं। फिर उस ने बबूल की लकड़ी के बेंड़े बनाये अर्थात निवास की ३२ एक अलंग के तखतों के लिये पांच बेंड़े, और निवास की दूसरी अलंग के तखतों के लिये पांच बेंड़े और निवास की जो अलंग पच्छिम ओर पिछले भाग में थी उस के लिये भी पांच बनाये। ३३ और उस ने बीचवाले बेंड़े को तखतों के मध्य में तंबू के एक सिरे से दूसरे सिरे लों पहुंचने के ३४ लिये बनाया। और तखतों को उस ने सोने से मढ़ा और बेंड़ों के घर का काम देनेहारे कड़ों को सोने के बनाया और बेंड़ों को भी सोने से मढ़ा॥

३५ फिर उस ने नीले बैंजनी और लाही रंग के कपड़े का और बटे हुए सूक्ष्म सनवाले कपड़े का बीचवाला पर्दा बनाया वह कढ़ाई के काम किये ३६ हुए करूबों के साथ बना। और उस ने उस के लिये बबूल के चार खंभे बनाये और उन को सोने से मढ़ा उन की अंकड़ियां सोने की बनीं और उस ने उन के लिये चांदी की चार कुर्सियां ढालीं। ३७ और उस ने तंबू के द्वार के लिये नीले बैंजनी और लाही रंग के कपड़े का और बटे हुए सूक्ष्म सन के कपड़े का कढ़ाई का काम किया हुआ ३८ पर्दा बनाया। और उस ने अंकड़ियों समेत उस के पांच खंभे भी बनाये और उन के सिरों और जोड़ने की छड़ों को सोने से मढ़ा और उन की पांच कुर्सियां पीतल की बनीं॥

**३७. फिर** बसलेल ने बबूल की लकड़ी के सन्दूक को बनाया उस की लंबाई अढ़ाई हाथ चौड़ाई डेढ़ हाथ और २ ऊंचाई डेढ़ हाथ की हुई। और उस ने उस को भीतर बाहर चोखे सोने से मढ़ा और उस के ३ चारों ओर सोने की बाड़ बनाई। और उस के चारों पायों पर लगाने को उस ने सोने के चार कड़े ढाले दो कड़े एक अलंग और दो कड़े दूसरी अलंग ४ पर लगे। फिर उस ने बबूल के डंडे बनाये और ५ उन्हें सोने से मढ़ा, और उन को सन्दूक की दोनों अलंगों के कड़ों में डाला कि उन के बल ६ सन्दूक उठाया जाए। फिर उस ने चोखे सोने के प्रायश्चित्तवाले ढकने को बनाया उस की लंबाई अढ़ाई हाथ और चौड़ाई डेढ़ हाथ की हुई। ७ और उस ने सोना गढ़कर दो करूब प्रायश्चित्त के ढकने के दोनों सिरों पर बनाये। ८ एक करूब तो एक सिरे पर और दूसरा करूब दूसरे सिरे पर बना उस ने उन को प्रायश्चित्त के ढकने के साथ एकही टुकड़े के और उस के ९ दोनों सिरों पर बनाया। और करूबों के पंख ऊपर से फैले हुए बने और उन पंखों से प्रायश्चित का ढकना ढपा हुआ बना और उन के मुख आम्हने साम्हने और प्रायश्चित्त के ढकने की ओर किये हुए बने॥

१० फिर उस ने बबूल की लकड़ी की मेज को बनाया उस की लंबाई दो हाथ चौड़ाई एक ११ हाथ और ऊंचाई डेढ़ हाथ की हुई। और उस ने उस को चोखे सोने से मढ़ा और उस में चारों १२ ओर सोने की एक बाड़ बनाई। और उस ने उस के लिये चार अंगुल चौड़ी एक पटरी और इस पटरी के लिये चारों ओर सोने की एक १३ बाड़ बनाई। और उस ने मेज के लिये सोने के चार कड़े ढालकर उन चारों कोनों में लगाया १४ जो उस के चारों पायों पर थे। वे कड़े पटरी के पास मेज उठाने के डंडों के खानों का काम १५ देने को बने। और उस ने मेज उठाने के लिये डंडों को बबूल की लकड़ी के बनाया और सोने १६ से मढ़ा। और उस ने मेज पर का सामान अर्थात परात धूपदान कटोरे और उंडेलने के बर्तन सब चोखे सोने के बनाये॥

१७ फिर उस ने चोखा सोना गढ़के पाये और डण्डी समेत दीवट को बनाया उस के पुष्पकोश १८ गांठ और फूल सब एकही टुकड़े के बने। और दीवट से निकली हुई छः डालियां बनीं तीन डालियां तो उस की एक अलंग से और तीन डालियां उस की दूसरी अलंग से निकली हुई १९ बनीं। एक एक डाली में बादाम के फूल के सरीखे तीन तीन पुष्पकोश एक एक गांठ और एक एक फूल बना दीवट से निकली हुई उन छहों २० डालियों का यही ढब हुआ। और दीवट की डण्डी में बादाम के फूल के सरीखे अपनी अपनी २१ गांठ और फूल समेत चार पुष्पकोश बने। और दीवट से निकली हुई छहों डालियों में से दो दो डालियों के नीचे एक एक गांठ दीवट के साथ २२ एक ही टुकड़े की बनीं। गांठें और डालियां सब दीवट के साथ एक ही टुकड़े की बनीं सारा दीवट गढ़े हुए चोखे सोने का और एक ही २३ टुकड़े का बना। और उस ने दीवट के सातों

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



दीपक और गुलतराश और गुलदान चोखे सोने २४ के बनाये। उस ने सारे सामान समेत दीवट को किक्कार भर सोने का बनाया ॥

२५ फिर उस ने धूपवेदी को बबूल की लकड़ी की बनाया उस की लम्बाई एक हाथ और चौड़ाई एक हाथ की हुई वह चौकोर बनी और उस की ऊंचाई दो हाथ की हुई और उस के सींग २६ उस के साथ बिना जोड़ के बने। और ऊपर-वाले पल्लों और चारों ओर की अलंगों और सींगों समेत उस ने उस वेदी को चोखे सोने से मढ़ा और उस के चारों ओर सोने की एक बाड़ २७ बनाई। और उस की बाड़ के नीचे उस के दोनों पल्लों पर उस ने सोने के दो कड़े बनाये जो उस २८ के उठाने के डण्डों के खानों का काम दें। और डण्डों को उस ने बबूल की लकड़ी के बनाया २९ और सोने से मढ़ा। और उस ने अभिषेक का पवित्र तेल और सुगन्धद्रव्य का धूप गंधी की रीति से बासा हुआ बनाया ॥

**३८. फिर** उस ने होमवेदी को भी बबूल की लकड़ी की बनाया उस की लंबाई पांच हाथ और चौड़ाई पांच हाथ की हुई इस प्रकार से वह चौकोर २ बनी और ऊंचाई तीन हाथ की हुई। और उस ने उस के चारों कोनों पर उस के चार सींग बनाये वे उस के साथ बिना जोड़ के बने और ३ उस ने उस को पीतल से मढ़ा। और उस ने वेदी का सारा सामान अर्थात उस की हांड़ियों फावड़ियों कटोरों कांटों और करछों को बनाया उस का सारा सामान उस ने पीतल का बनाया। ४ और वेदी के लिये उस के चारों ओर की कंगनी के तले उस ने पीतल की जाली की एक झंझरी बनाई वह नीचे से वेदी की ऊंचाई के मध्य लों ५ पहुंची। और उस ने पीतल की झंझरी के चारों कोनों के लिये चार कड़े ढाले जो डण्डों के खानों ६ का काम दें। फिर उस ने डण्डों को बबूल की ७ लकड़ी के बनाया और पीतल से मढ़ा। तब उस ने डण्डों को वेदी की अलंगों के कड़ों में वेदी के उठाने के लिये डाल दिया। वेदी को उस ने तखतों से खोखली बनाया ॥

८ और उस ने हौदी और उस का पाया दोनों पीतल के बनाये वह उन सेवा करनेहारी स्त्रियों के दर्पणों के पीतल के बने जो मिलापवाले तंबू के द्वार पर सेवा करती थीं ॥

९ फिर उस ने आंगन को बनाया दक्खिन अलंग के लिये आंगन के पर्दे बटे हुए सूक्ष्म सन के कपड़े के और सब मिलाकर सौ हाथ के बने। १० उन के बीस खंभे और इन की पीतल की बीस कुर्सियां बनीं और खंभों की आंकड़ियां और जोड़ने की छड़ें चांदी की बनीं। ११ और उत्तर अलंग के लिये भी सौ हाथ के पर्दे बने उन के बीस खंभे और इन की पीतल की बीस कुर्सियां बनीं और खंभों की आंकड़ियां और जोड़ने की छड़ें चांदी की बनीं। १२ और पच्छिम अलंग के लिये पचास हाथ के पर्दे बने उन के खंभे दस और कुर्सियां भी दस बनीं खंभों की आंकड़ियां और जोड़ने की छड़ें चांदी की बनीं। १३ और पूरब अलंग पचास हाथ की बनी। १४ आंगन के द्वार की एक ओर के लिये पंद्रह हाथ के पर्दे बने और उन के खंभे तीन और कुर्सियां भी तीन बनीं। १५ और आंगन के द्वार की दूसरी ओर भी वैसा ही बना इधर और उधर पंद्रह पंद्रह हाथ के पर्दे बने उन के खंभे तीन तीन और इन की कुर्सियां भी तीन तीन बनीं। १६ चारों ओर आंगन के सब पर्दे सूक्ष्म बटे हुए सन के कपड़े के बने। १७ और खंभों की कुर्सियां पीतल की और आंकड़ियां और छड़ें चांदी की बनीं और उन के सिरे चांदी से मढ़े गये और आंगन के सब खंभे चांदी की छड़ों से जोड़े गये। १८ आंगन के द्वार का पर्दा कढ़ाई का काम किया हुआ नीले बैंजनी और लाही रंग के कपड़े का और सूक्ष्म बटे हुए सन के कपड़े का बना और उस की लंबाई बीस हाथ की हुई और उस की चौड़ाई जो द्वार की ऊंचाई थी आंगन की कनात के समान पांच हाथ की बनी। १९ और उन के खंभे चार और खंभों की पीतलवाली कुर्सियां चार बनीं उन की आंकड़ियां चांदी की बनीं और उन के सिरे चांदी से मढ़े गये और उन की छड़ें चांदी की बनीं। २० और निवास के और आंगन के चारों ओर के सब खूंटे पीतल के बने ॥

२१ साक्षीपत्र के निवास का सामान जो लेवीयों की सेवकाई के लिये बना और जिस की गिनती हारून याजक के पुत्र ईतामार के द्वारा मूसा के कहे से हुई उस का ब्योरा यह है। २२ जिस जिस वस्तु के बनाने की आज्ञा यहोवा ने मूसा को दिई थी उस को यहूदा के गोत्रवाले बसलेल ने जो हूर का पोता और ऊरी का पुत्र था बना २३ दिया। और उस के संग दान के गोत्रवाले अही-

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



सामाक का पुत्र ओहोलीआब था जो खोदने और काढ़नेहारा और नीले बैंजनी और लाही रंग के और सूक्ष्म सन के कपड़े में कारचोब करनेहारा था ॥

२४ पवित्रस्थान के सारे काम में जो भेंट का सोना लगा वह उनतीस किक्कार और पवित्रस्थान के शेकेल के लेखे से सात सौ तीस शेकेल २५ था । और मण्डली के गिने हुए लोगों की भेंट की चांदी सौ किक्कार और पवित्रस्थान के शेकेल के लेखे से सत्तरह सौ पचहत्तर शेकेल थी । २६ अर्थात जितने बीस बरसवाले और उस से अधिक अवस्थावाले होके गिने गये थे उन छः लाख साढ़े तीन हजार पचास पुरुषों में के एक एक जन की ओर से पवित्रस्थान के शेकेल के लेखे से आधा २७ शेकेल जो एक बेका होता है मिला । और वह सौ किक्कार चांदी पवित्रस्थान और बीचवाले पर्दे दोनों की कुर्सियों के ढालने में लग गई सौ किक्कार से सौ कुर्सियां बनीं एक एक कुर्सी एक २८ किक्कार की बनी । और सत्तरह सौ पचहत्तर शेकेल जो बच गये उन से खंभों की अंकड़ियां बनाई गईं और खंभों की चोटियां मढ़ी गईं और २९ उन की छड़ें भी बनाई गईं । और भेंट का पीतल सत्तर किक्कार और दो हजार चार सौ शेकेल था । ३० उस से मिलापवाले तंबू के द्वार की कुर्सियां और पीतल की वेदी पीतल की झंझरी और वेदी का ३१ सारा सामान, और आंगन के चारों ओर की कुर्सियां और उस के द्वार की कुर्सियां और निवास और आंगन के चारों ओर के खूंटे भी बनाये गये ॥

## ३९.

फिर उन्हों ने नीले बैंजनी और लाही रंग के कपड़े के पवित्रस्थान में की सेवकाई के लिये काढ़े हुए वस्त्र और हारून के लिये भी पवित्र वस्त्र बनाये जैसे कि यहोवा ने मूसा को आज्ञा दिई थी ॥

२ और उस ने एपोद को सोने और नीले बैंजनी और लाही रंग के कपड़े का और सूक्ष्म बटे हुए ३ सन के कपड़े का बनाया । और उन्हों ने सोना पीट पीटकर उस के पत्तर बनाये फिर पत्तरों को काट काटकर तार बनाये और तारों को नीले बैंजनी और लाही रंग के कपड़े में और सूक्ष्म सन के कपड़े में कढ़ाई की बनावट से मिला ४ दिया । एपोद के जोड़ने को उन्हों ने उस के कंधों पर के बंधन बनाये वह तो अपने दोनों ५ सिरों से जोड़ा गया । और उस के कसने के लिये जो काढ़ा हुआ पटुका उस पर बना वह उस के साथ बिन जोड़ का और उसी की बनावट के अनुसार अर्थात सोने और नीले बैंजनी और लाही रंग के कपड़े का और सूक्ष्म बटे हुए सन के कपड़े का बना जैसे कि यहोवा ने मूसा को आज्ञा दिई थी ॥

६ और उन्हों ने सुलैमानी मणि काटकर उन में इस्राएल के पुत्रों के नाम जैसा छापा खोदा जाता है वैसे ही खोदे और सोने के खानों में ७ जड़ दिये । और उस ने उन को एपोद के कंधे के बंधनों पर लगाया जिस से इस्राएलियों के लिये स्मरण करानेहारे मणि ठहरें, जैसे कि यहोवा ने मूसा को आज्ञा दिई थी ॥

८ और उस ने चपरास को एपोद की नाईं सोने की और नीले बैंजनी और लाही रंग के कपड़े की और सूक्ष्म बटे हुए सन के कपड़े की ९ कढ़ाई का काम किई हुई बनाया । चपरास तो चौकोर बनी और उन्हों ने उस को दोहरी बनाया और वह दोहरी होकर एक बित्ता लंबी और १० एक बित्ता चौड़ी बनी । और उन्हों ने उस में चार पांति मणि जड़े पहिली पांति में तो माणिक्य ११ पदमराग और लालड़ी जड़ीं । और दूसरी पांति १२ में मरकत नीलमणि और हीरा, और तीसरी १३ पांति में लशम सूर्यकांत और नीलम, और चौथी पांति में फीरोजा सुलैमानी मणि और यशब जड़े ये सब अलग अलग सोने के खानों में जड़े १४ गये । और ये मणि इस्राएल के पुत्रों के नामों की गिनती के अनुसार बारह थे बारहों गोत्रों में से एक एक का नाम जैसा छापा खोदा जाता १५ है वैसा ही खोदा गया । और उन्हों ने चपरास पर डोरियों की नाईं गूंथे हुए चोखे सोने के तोड़े १६ बनाकर लगाये । फिर उन्हों ने सोने के दो खाने और सोने की दो कड़ियां बनाकर दोनों कड़ियों १७ को चपरास के दोनों सिरों पर लगाया । तब उन्हों ने सोने के दोनों गूंथे हुए तोड़ों को चपरास १८ के सिरों पर की दोनों कड़ियों में लगाया । और गूंथे हुए दोनों तोड़ों के दोनों बाकी सिरों को उन्हों ने दोनों खानों में जड़के एपोद के साम्हने १९ पर दोनों कंधों के बंधनों पर लगाया । और उन्हों ने सोने की और दो कड़ियां बनाकर चपरास के दोनों सिरों पर उस की उस कोर पर जो २० एपोद की भीतरवार थी लगाईं । और उन्हों ने सोने की दो और कड़ियां भी बनाकर एपोद के दोनों कंधों के बंधनों पर नीचे से उस के साम्हने

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



और जोड़ के पास एपोद के काढ़े हुए पटुके के
२१ ऊपर लगाईं । तब उन्हों ने चपरास को उस की
कड़ियों के द्वारा एपोद की कड़ियों में नीले फीते
से ऐसा बांधा कि वह एपोद के काढ़े हुए पटुके
के ऊपर रहे और चपरास एपोद से अलग न होने
पाए, जैसे कि यहोवा ने मूसा को आज्ञा दिई थी ॥
२२   फिर एपोद का बागा संपूर्ण नीले रंग का
२३ बनाया गया । और उस की बनावट ऐसी हुई
कि उस के बीच बखतर के छेद के समान एक
छेद बना और छेद के चारों ओर एक कोर बनी
२४ कि वह फटने न पाए । और उन्हों ने उस के
नीचेवाले घेरे में नीले बैंजनी और लाही रंग के
२५ कपड़े के अनार बनाये । और उन्हों ने चोखे
सोने की घंटियां भी बनाकर बागे के नीचेवाले
घेरे के चारों ओर अनारों के बीच बीच लगाईं,
२६ अर्थात बागे के नीचेवाले घेरे के चारों ओर एक
सोने की घंटी और एक अनार फिर एक सोने
की घंटी और एक अनार लगाया गया कि उन्हें
पहिने हुए सेवा टहल करें, जैसे कि यहोवा ने
मूसा को आज्ञा दिई थी ॥
२७   फिर उन्हों ने हारून और उस के पुत्रों के
लिये बुने हुए सूक्ष्म सन के कपड़े के अंगरखे,
२८ और सूक्ष्म सन के कपड़े की पगड़ी और सूक्ष्म
सन के कपड़े की सुन्दर टोपियां और सूक्ष्म
२९ बटे हुए सन के कपड़े की जांघियां, और सूक्ष्म
बटे हुए सन के कपड़े की और नीले बैंजनी
और लाही रंग की कारचोबी काम का फेंटा
इन सभों को बनाया, जैसे कि यहोवा ने मूसा
को आज्ञा दिई थी ॥
३०   फिर उन्हों ने पवित्र मुकुट की पटरी को चोखे
सोने की बनाया और जैसे छापे में वैसे ही उस
में ये अक्षर खोदे अर्थात यहोवा के लिये पवित्र ।
३१ और उन्हों ने उस में नीला फीता लगाया जिस
से वह ऊपर पगड़ी पर रहे, जैसे कि यहोवा ने
मूसा को आज्ञा दिई थी ॥
३२   सो मिलापवाले तंबू के निवास का सब
काम निपट गया और जिस जिस काम की
आज्ञा यहोवा ने मूसा को दिई थी इस्राएलियों
ने उसी के अनुसार किया ॥
३३   तब वे निवास को मूसा के पास ले आये
अर्थात अंकड़ों तखतों बेंड़ों खंभों कुर्सियों आदि
३४ सारे सामान समेत तंबू, और लाल रंग से रंगी
हुई मेढ़ों की खालों का ओहार और सूइसों की
३५ खालों का ओहार और बीच का पर्दा, डण्डों
सहित साक्षीपत्र का संदूक और प्रायश्चित्त का
ढकना, सारे सामान समेत मेज और भेंट की ३६
रोटी, सारे सामान सहित दीवट और उस की ३७
सजावट के दीपक और उजियाला देने के लिये
तेल, सोने की वेदी और अभिषेक का तेल और ३८
सुगंधित धूप और तंबू के द्वार का पर्दा, पीतल ३९
की झंझरी डण्डों और सारे सामान समेत पीतल
की वेदी और पाये समेत हौदी, खंभों और ४०
कुर्सियों समेत आंगन के पर्दे और आंगन के द्वार
का पर्दा और डोरियां और खूंटे और मिलाप-
वाले तंबू के निवास की सेवकाई का सारा
सामान, पवित्रस्थान में सेवा टहल करने के ४१
लिये काढ़े हुए वस्त्र और हारून याजक के पवित्र
वस्त्र और उस के पुत्रों के वस्त्र जिन्हें पहिने हुए
वे याजक का काम करें । जो जो आज्ञा यहोवा ४२
ने मूसा को दिई थी उन सब के अनुसार इस्रा-
एलियों ने यह सब काम किया । तब मूसा ने सारे ४३
काम पर दृष्टि करके देखा कि इन्हों ने यहोवा की
आज्ञा के अनुसार किया है और मूसा ने उन
को आशीर्वाद दिया ॥

(यहोवा के निवास के खड़े किये जाने और उस की प्रतिष्ठा होने का वर्णन.)

**४०. फिर** यहोवा ने मूसा से कहा,
पहिले महीने के पहिले २
दिन को तू मिलापवाले तंबू के निवास को खड़ा
करा देना । और उस में साक्षीपत्र के संदूक को ३
रखकर बीचवाले पर्दे की ओट में करा देना ।
और मेज को भीतर ले जाकर जो कुछ उस पर ४
सजाना है सो सजवाना तब दीवट को भीतर ले
जाके उस के दीपकों को बार देना । और साक्षी- ५
पत्र के संदूक के साम्हने सोने की वेदी को जो
धूप के लिये है रखना और निवास के द्वार के
पर्दे को लगा देना । और मिलापवाले तंबू के ६
निवास के द्वार के साम्हने होमवेदी को रखना ।
और मिलापवाले तम्बू और वेदी के बीच हौदी ७
को रखके उस में जल भरना । और चारों ओर ८
के आंगन की कनात को खड़ा करना और उस
आंगन के द्वार पर पर्दे को लटका देना । और ९
अभिषेक का तेल लेकर निवास को और जो कुछ
उस में होगा सब का अभिषेक करना और सारे
सामान समेत उस को पवित्र करना सो वह
पवित्र ठहरेगा । और सब सामान समेत होम- १०
वेदी का अभिषेक करके उस को पवित्र करना
सो वह परमपवित्र ठहरेगी । और पाये समेत ११

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



हैादी का भी अभिषेक करके उसे पवित्र करना। १२ और हारून और उस के पुत्रों का मिलापवाले तंबू के द्वार पर ले जाकर जल से नहलाना। १३ और हारून को पवित्र वस्त्र पहिनाना और उस का अभिषेक करके उस को पवित्र करना कि वह १४ मेरे लिये याजक का काम करे। और उस के १५ पुत्रों को ले जाकर अंगरखे पहिनाना। और जैसे तू उन के पिता का अभिषेक करे वैसे ही उन का भी अभिषेक करना कि वे मेरे लिये याजक का काम करें और उन का अभिषेक उन की पीढ़ी पीढ़ी के लिये उन के सदा के याजकपद का चिन्ह १६ ठहरेगा। और मूसा ने यों किया कि जो जो आज्ञा यहोवा ने उस को दिई थी उस के अनुसार उस ने किया॥

१७ और दूसरे बरस के पहिले महीने के पहिले १८ दिन को निवास खड़ा किया गया। और मूसा ने निवास को खड़ा कराया और उस की कुर्सियां धर उस के तखते लगाके उन में बेंड़े डाले और १९ उस के खंभों को खड़ा किया। और उस ने निवास के ऊपर तंबू को फैलवाया फिर तंबू के ऊपरवार उस के ओहार को लगाया जैसे कि २० यहोवा ने मूसा को आज्ञा दिई थी। और उस ने साक्षीपत्र को लेकर संदूक में रक्खा और संदूक में डण्डों को लगाकर उस के ऊपर प्रायश्चित्त के २१ ढकने को धरा। और उस ने संदूक को निवास में पहुंचवाया और बीचवाले पर्दे को लटकवाके साक्षीपत्र के संदूक को उस की ओट में किया जैसे कि यहोवा ने मूसा को आज्ञा दिई थी। २२ और उस ने मिलापवाले तंबू में निवास की उत्तर अलंग पर बीच के पर्दे से बाहर मेज को लग- २३ वाया। और उस पर उस ने यहोवा के सन्मुख रोटी सजाकर रक्खी जैसे कि यहोवा ने मूसा को २४ आज्ञा दिई थी। और उस ने मिलापवाले तंबू में मेज के साम्हने निवास की दक्खिन अलंग पर दीवट को रक्खा। और उस ने दीपकों को २५ यहोवा के सन्मुख बार दिया जैसे कि यहोवा ने मूसा को आज्ञा दिई थी। और उस ने मिलाप- २६ वाले तंबू में बीच के पर्दे के साम्हने सोने की वेदी को रक्खा। और उस ने उस पर सुगंधित २७ धूप जलाया जैसे कि यहोवा ने मूसा को आज्ञा दिई थी। और उस ने निवास के द्वार पर पर्दे २८ को लगाया। और मिलापवाले तंबू के निवास के २९ द्वार पर होमवेदी को रखकर उस पर होमबलि और अन्नबलि को चढ़ाया जैसे कि यहोवा ने मूसा को आज्ञा दिई थी। और उस ने मिलाप- ३० वाले तंबू और वेदी के बीच हैादी को रखकर उस में धोने के लिये जल डाला। और मूसा ३१ और हारून और उस के पुत्रों ने उस में अपने अपने हाथ पांव धोये। और जब जब वे मिलाप- ३२ वाले तंबू में वा वेदी के पास जाते तब तब वे हाथ पांव धोते थे जैसे कि यहोवा ने मूसा को आज्ञा दिई थी। और उस ने निवास के चारों ३३ ओर और वेदी के आसपास आंगन की कनात को खड़ा कराया और आंगन के द्वार के पर्दे को लटका दिया। यों मूसा ने सब काम को निपटा दिया॥

तब बादल मिलापवाले तंबू पर छा गया और ३४ यहोवा का तेज निवासस्थान में भर गया। और ३५ बादल जो मिलापवाले तंबू पर ठहर गया और यहोवा का तेज जो निवासस्थान में भर गया इस कारण मूसा उस में प्रवेश न कर सका। और ३६ इस्राएलियों की सारी यात्रा में ऐसा होता था कि जब जब वह बादल निवास के ऊपर से उठ जाता तब तब वे कूच करते थे। और यदि वह ३७ न उठता तो जिस दिन लों वह न उठता उस दिन लों वे कूच न करते थे। इस्राएल के घराने- ३८ की सारी यात्रा में दिन को तो यहोवा का बादल निवास पर और रात को उसी बादल में आग उन सभों को दिखाई दिया करती थी॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

# लैव्यव्यवस्था नाम पुस्तक।

(होमबलि की विधि.)

१. यहोवा ने मिलापवाले तंबू में से मूसा को बुलाकर उस से कहा, २ इस्राएलियों से कह कि तुम में से यदि कोई मनुष्य यहोवा के लिये पशु का चढ़ावा चढ़ाए तो उस का बलिपशु गायबैलों वा भेड़बकरियों इन में से एक का हो॥

३ यदि वह गायबैलों में से होमबलि करे तो निर्दोष नर मिलापवाले तंबू के द्वार पर चढ़ाए ४ कि यहोवा उसे ग्रहण करे। और वह अपना हाथ होमबलिपशु के सिर पर टेके और वह उस के लिये प्रायश्चित्त करने को ग्रहण किया जाएगा। ५ तब वह उस बछड़े को यहोवा के साम्हने बलि करे और हारून के पुत्र जो याजक हैं वे लोहू को समीप ले जाकर उस वेदी की चारों अलंगों पर छिड़कें जो मिलापवाले तंबू के द्वार पर है। ६ फिर वह होमबलिपशु की खाल निकालकर उस ७ पशु को टुकड़े टुकड़े करे। तब हारून याजक के पुत्र वेदी पर आग रक्खें और आग पर लकड़ी सजा ८ कर धरें। और हारून के पुत्र जो याजक हैं वे सिर और चरबी समेत पशु के टुकड़ों को उस लकड़ी पर जो वेदी की आग पर होगी सजाकर धरें। ९ और वह उस की अन्तरियों और पैरों को जल से धोए तब याजक सब को वेदी पर जलाए कि वह होमबलि और यहोवा के लिये सुखदायक सुगंधवाला हव्य ठहरे॥

१० और यदि वह भेड़ों वा बकरों में का होम- ११ बलि चढ़ाए तो निर्दोष नर को चढ़ाए। और वह उस को यहोवा के आगे वेदी की उत्तरवाली अलंग पर बलि करे और हारून के पुत्र जो याजक हैं वे उस के लोहू को वेदी की चारों १२ अलंगों पर छिड़कें। और वह उस को टुकड़े टुकड़े करे और सिर और चरबी को अलग करे और याजक इन सब को उस लकड़ी पर सजाके १३ धरे जो वेदी की आग पर होगी। और वह उस की अन्तरियों और पैरों को जल से धोए और याजक सब को समीप ले जाकर वेदी पर जलाए कि वह होमबलि और यहोवा के लिये सुखदायक सुगन्धवाला हव्य ठहरे॥

१४ और यदि वह यहोवा के लिये पक्षियों में का होमबलि चढ़ाए तो पिंडुकों वा कबूतरों का १५ चढ़ावा चढ़ाए। याजक उस को वेदी के समीप ले जाकर उस का गला मरोड़के सिर को धड़ से अलग करे और वेदी पर जलाए और उस का सारा लोहू उस वेदी की अलंग पर गिराया १६ जाए। और वह उस का ओझ मल सहित निकाल- कर वेदी की पूरब ओर राख डालने के स्थान १७ पर फेंक दे। और वह उस को पंखों के बीच से फाड़े पर अलग अलग न करे और याजक उस को वेदी पर उस लकड़ी के ऊपर रख कर जो आग पर होगी जलाए कि वह होमबलि और यहोवा के लिये सुखदायक सुगंधवाला हव्य ठहरे॥

(अन्नबलि की विधि)

२. और जब कोई यहोवा के लिये अन्नबलि का चढ़ावा चढ़ाना चाहे तो वह मैदा चढ़ाए और उस पर तेल डाल २ लोबान रखे। और वह उस को हारून के पुत्रों के पास जो याजक हैं ले जाए और अन्नबलि के तेल मिले हुए मैदे में से अपनी मुट्ठी भर निकाले और लोबान सारा निकाल ले और याजक उन्हें स्मरण दिलानेहारे भाग के लिये वेदी पर जलाए कि वह यहोवा के लिये सुखदायक सुगंध- ३ वाला हव्य ठहरे। और अन्नबलि में से जो बचा रहे सो हारून और उस के पुत्रों का ठहरे वह यहोवा के हव्यों में की परमपवित्र वस्तु होगी॥

४ और जब तू तंदूर में पकाया हुआ चढ़ावा अन्नबलि करके चढ़ाए तो वह तेल से सने हुए अखमीरी मैदे के फुलकों वा तेल से चुपड़ी हुई ५ अखमीरी पपड़ियों का हो। और यदि तेरा चढ़ावा तवे पर पकाया हुआ अन्नबलि हो तो ६ वह तेल से सने हुए अखमीरी मैदे का हो। उस को टुकड़े टुकड़े करके उस पर तेल डालना वह ७ अन्नबलि हो जाएगा। और यदि तेरा चढ़ावा कराही में पकाया हुआ अन्नबलि हो तो वह भी ८ तेल समेत मैदे का हो। और जो अन्नबलि इन वस्तुओं में से किसी का बना हो उसे यहोवा के समीप ले जाना और जब वह याजक के पास

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



लाया जाए, तब याजक उसे वेदी के समीप ले
९ जाए, और याजक अन्नबलि में से स्मरण दिलाने-
हारा भाग निकालकर वेदी पर जलाए कि वह
यहोवा के लिये सुखदायक सुगंधवाला हव्य ठहरे।
१० और अन्नबलि में से जो बचा रहे वह हारून और
उस के पुत्रों का ठहरे वह यहोवा के हव्यों में की
११ परमपवित्र वस्तु होगी। कोई अन्नबलि जिसे तुम
यहोवा के लिये चढ़ाओ खमीर के साथ बनाया
न जाए न तो खमीर को हव्य करके यहोवा के
१२ लिये जलाना और न मधु को। उन्हें पहिली
उपज का चढ़ावा करके यहोवा के लिये चढ़ाना
पर वे सुखदायक सुगंधवाली वस्तुएं करके वेदी
१३ पर चढ़ाये न जाएं। फिर अपने सब अन्नबलियों
को लोना करना और अपना कोई अन्नबलि
अपने परमेश्वर की बाचा के लोन से रहित होने
न देना अपने सब चढ़ावों के साथ लोन भी
चढ़ाना॥

१४ और यदि तू यहोवा के लिये पहिली उपज
का अन्नबलि चढ़ाए तो अपनी पहिली उपज
के अन्नबलि के लिये आग से झुलसाई हुई हरी
हरी बालें अर्थात हरी हरी बालों का मींजकर
१५ निकाला हुआ अन्न चढ़ाना। उस पर तेल डालना
और लोबान रखना वह अन्नबलि हो जाएगा।
१६ और याजक उस में के मींजकर निकाले हुए अन्न
और उस पर के तेल में से कुछ और उस पर का
सारा लोबान स्मरण दिलानेहारा भाग करके
जलाए कि वह यहोवा के लिये हव्य ठहरे॥

(मेलबलि की विधि.)

**३. और** यदि उस का चढ़ावा मेलबलि का हो यदि वह गायबैलों में से चढ़ाए तो चाहे वह पशु नर हो चाहे
मादीन पर जो निर्दोष हो उसी को वह यहोवा
२ के आगे चढ़ाए। और वह अपने चढ़ावे के
सिर पर हाथ टेके और उस को मिलापवाले
तंबू के द्वार पर बलि करे और हारून के पुत्र
जो याजक हैं वे उस के लोहू को वेदी की चारों
३ अलंगों पर छिड़कें। और वह मेलबलि में से
यहोवा के लिये हव्य चढ़ाये अर्थात जिस चरबी
से अन्तरियां ढपी रहती हैं और जो चरबी उन
४ में लिपटी रहती है वह भी, और दोनों गुर्दे
और जो चरबी उन के ऊपर और लंक के पास
रहती है और गुर्दों समेत कलेजे के ऊपर की
५ झिल्ली इन सभों को वह अलग करे। और हारून
के पुत्र इन को वेदी पर उस होमबलि के ऊपर
जो आग की लकड़ी पर होगा जलाएं कि वह
यहोवा के लिये सुखदायक सुगंधवाला हव्य
ठहरे॥

६ और यदि यहोवा के मेलबलि के लिये उस
का चढ़ावा भेड़बकरियों में से हो तो चाहे वह
नर हो चाहे मादीन पर जो निर्दोष हो उसी
७ को वह चढ़ाए। यदि वह भेड़ का बच्चा चढ़ाता
हो तो वह उस को यहोवा के साम्हने चढ़ाए।
८ और वह अपने चढ़ावे के सिर पर हाथ टेके और
उस को मिलापवाले तंबू के आगे बलि करे और
हारून के पुत्र उस के लोहू को वेदी की चारों
९ अलंगों पर छिड़कें। और मेलबलि में से वह
चरबी को यहोवा के लिये हव्य करके चढ़ाए
अर्थात उस की चरबी भरी मोटी पूंछ को वह
रीढ़ के पास से अलग करे और जिस चरबी से
अन्तरियां ढपी रहती हैं और जो चरबी उन में
१० लिपटी रहती है वह भी, और दोनों गुर्दे और
जो चरबी उन के ऊपर और लंक के पास रहती
है और गुर्दों समेत कलेजे के ऊपर की झिल्ली
११ इन सभों को भी वह अलग करे। और याजक
इन्हें वेदी पर जलाए कि यह यहोवा के लिये
हव्यरूपी भोजन ठहरे॥

१२ और यदि वह बकरा वा बकरी चढ़ाए तो
१३ वह उस को यहोवा के साम्हने चढ़ाए। और वह
उस के सिर पर हाथ टेककर उस को मिलापवाले
तंबू के आगे बलि करे और हारून के पुत्र उस
के लोहू को वेदी की चारों अलंगों पर छिड़कें।
१४ और वह उस में से अपना चढ़ावा यहोवा के लिये
हव्य करके चढ़ाए अर्थात जिस चरबी से अन्तरियां
ढपी रहती हैं और जो चरबी उन में लिपटी
१५ रहती है वह भी, और दोनों गुर्दे और जो चरबी
उन के ऊपर और लंक के पास रहती है और
गुर्दों समेत कलेजे के ऊपर की झिल्ली इन सभों
१६ को वह अलग करे। और याजक इन्हें वेदी पर
जलाए यह तो हव्यरूपी भोजन और सुखदायक
सुगंध ठहरेगा क्योंकि सारी चरबी यहोवा की
१७ है। यह तुम्हारे निवासों में तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी
के लिये सदा की विधि ठहरे कि तुम न तो कुछ
चरबी खाओ और न कुछ लोहू॥

(पापबलि की विधि.)

**४. फिर** यहोवा ने मूसा से कहा,
२ इस्राएलियों से यह कह कि
यदि कोई मनुष्य उन कामों में से जो यहोवा
ने बरजे हैं कोई काम भूल से करके पापी हो

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३ जाए, और यदि अभिषिक्त याजक ऐसा पाप करे जिस से प्रजा को दोष लगे तो अपने पाप के कारण वह एक निर्दोष बछड़ा यहोवा को ४ पापबलि करके चढ़ाए। और वह उस बछड़े को मिलापवाले तंबू के द्वार पर यहोवा के आगे ले जाकर उस के सिर पर हाथ टेके और बछड़े को ५ यहोवा के साम्हने बलि करे। और अभिषिक्त याजक बछड़े के लोहू में से कुछ लेकर मिलाप-६ वाले तंबू में ले जाए। और याजक लोहू में अंगुली बोरे और उस में से कुछ लेकर पवित्रस्थान के बीचवाले पर्दे के आगे यहोवा के साम्हने सात ७ बार छिड़के। और याजक उस लोहू में से कुछ और लेकर सुगंधित धूप की वेदी के सींगों पर जो मिलापवाले तंबू में है यहोवा के साम्हने लगाए फिर बछड़े के और सब लोहू को मिलाप-वाले तंबू के द्वार पर की होमवेदी के पाये पर ८ उंडेले। फिर वह पापबलि के बछड़े की सब चरबी को उस से अलग करे अर्थात जिस चरबी से अन्तरियां ढपी रहती हैं और जितनी चरबी ९ उन में लिपटी रहती है वह भी, और दोनों गुर्दे और जो चरबी उन के ऊपर और लंक के पास रहती है और गुर्दों समेत कलेजे के ऊपर की १० झिल्ली इन सभों को वह ऐसे अलग करे, जैसे मेलबलिवाले चढ़ावे के बछड़े से अलग किये जाएंगे और याजक इन को होमवेदी पर जलाए। ११ और बछड़े की खाल पांव सिर अन्तरियां गोबर १२ और सारा मांस, निदान समूचा बछड़ा वह छावनी से बाहर शुद्ध स्थान में जहां राख डाली जाएगी ले जाकर लकड़ी पर आग में जलाए जहां राख डाली जाएगी वहीं वह जलाया जाए॥

१३ और यदि इस्राएल की सारी मण्डली भूल में पड़के पाप करे और वह बात उस के अनजान में तो रहे तौभी वह यहोवा की किसी आज्ञा के १४ विरुद्ध कुछ करके दोषी हो, तो जब उस का किया हुआ पाप प्रगट हो जाए तब मण्डली एक बछड़े को पापबलि करके चढ़ाए। वह उसे १५ मिलापवाले तंबू के आगे ले जाए, और मण्डली के पुरनिये अपने अपने हाथों को बछड़े के सिर पर यहोवा के आगे टेकें और वह बछड़ा यहोवा १६ के साम्हने बलि किया जाए। और अभिषिक्त याजक बछड़े के लोहू में से कुछ मिलापवाले तंबू १७ में ले जाए। और याजक लोहू में अंगुली बोरकर बीचवाले पर्दे के आगे यहोवा के साम्हने छिड़के। १८ और जो वेदी यहोवा के आगे मिलापवाले तंबू में है उस के सींगों पर वह कुछ लोहू लगाए और सब लोहू को मिलापवाले तंबू के द्वार पर की होमवेदी के पाये पर उंडेले। और वह बछड़े की १९ सारी चरबी निकालकर वेदी पर जलाए। और २० जैसे पापबलि के बछड़े से करना है वैसे ही इस से भी करे इस भांति याजक इस्राएलियों के लिये प्रायश्चित्त करे तब उन का वह पाप क्षमा किया जाएगा। और वह बछड़े को छावनी से बाहर २१ ले जाकर उसी भांति जलाए जैसे उसे पहिले बछड़े को जलाना है यह तो मण्डली के निमित्त पापबलि ठहरेगा॥

जब कोई प्रधान पुरुष पाप करके अर्थात २२ अपने परमेश्वर यहोवा की किसी आज्ञा के विरुद्ध भूल से कुछ करके दोषी हो, और उस का २३ पाप उस पर प्रगट हो जाए तो वह एक निर्दोष बकरा चढ़ावा करके ले आए, और बकरे के सिर २४ पर हाथ टेके और बकरे को वहां बलि करे जहां होमबलिपशु यहोवा के आगे बलि किया जाएगा यह तो पापबलि ठहरेगा। और याजक अपनी २५ अंगुली से पापबलिपशु के लोहू में से कुछ लेकर होमवेदी के सींगों पर लगाए और उस का लोहू होमवेदी के पाये पर उंडेले। और वह उस की २६ सारी चरबी को मेलबलि की चरबी की नाईं वेदी पर जलाए और याजक उस के पाप के विषय में प्रायश्चित्त करे तब वह क्षमा किया जाएगा॥

और यदि साधारण लोगों में से कोई भूल से २७ पाप करे अर्थात यहोवा का बर्जा हुआ कोई काम करके दोषी हो, और उस का वह पाप उस २८ पर प्रगट हो जाए तो वह उस पाप के कारण एक निर्दोष बकरी चढ़ावा करके ले आए। और २९ वह पापबलि पशु के सिर पर हाथ टेके और होमबलि के स्थान पर पापबलिपशु को बलि करे। और याजक उस के लोहू में से अपनी अंगुली ३० से कुछ लेकर होमवेदी के सींगों पर लगाए और उस के सब लोहू को उसी वेदी के पाये पर उंडेले। और वह उस की सब चरबी को मेल- ३१ बलिपशु की चरबी की नाईं अलग करे तब याजक उस को वेदी पर यहोवा के निमित्त सुखदायक सुगंध करके जलाए और याजक उस के लिये प्रायश्चित्त करे तब वह क्षमा किया जाएगा॥

और यदि वह पापबलि के लिये एक भेड़ी का ३२ बच्चा चढ़ावा करके ले आए तो यह निर्दोष मादीन हो। और वह पापबलिपशु के सिर पर ३३

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



हाथ टेके और उस को पापबलि करके वहां बलि करे जहां होमबलिपशु बलि किया जाएगा । ३४ और याजक अपनी अंगुली से पापबलि के लोहू में से कुछ लेकर होमवेदी के सींगों पर लगाए और उस के और सब लोहू को वेदी के पाये पर ३५ उंडेले । और वह उस की सब चरबी को मेलबलिवाले भेड़ के बच्चे की चरबी की नाईं अलग करे और याजक उसे वेदी पर यहोवा के हव्यों के ऊपर जलाए और याजक उस के पाप के लिये प्रायश्चित्त करे और वह क्षमा किया जाएगा ॥

(दोषबलि की विधि.)

५. और यदि कोई साक्षी होकर ऐसा पाप करे कि सोंह खिलाकर यों पूछने पर भी कि क्या तू ने यह सुना वा जानता है बात प्रगट न करे तो उस को अपने २ अधर्म्म का भार उठाना पड़ेगा । और यदि कोई किसी अशुद्ध वस्तु को अनजान में छूए तो चाहे वह अशुद्ध बनैले पशु की चाहे अशुद्ध घरैले पशु की चाहे अशुद्ध रेंगनेहारे जीवजन्तु की लोथ ३ हो तो वह अशुद्ध होकर दोषी ठहरेगा । और यदि कोई जन मनुष्य की किसी अशुद्ध वस्तु को अनजान में छूए चाहे वह अशुद्ध वस्तु किसी प्रकार की क्यों न हो जिस से लोग अशुद्ध होते हैं तो जब वह उसे जान लेगा तब दोषी ठहरेगा । ४ और यदि कोई अनजान में बुरा वा भला करने को बिना सोचे समझे सोंह खाए चाहे वह किसी प्रकार की बात बिना सोच बिचार किये सोंह खाकर कहे तो जान लेने के पीछे वह ऐसी ५ किसी बात में दोषी ठहरेगा । और जब वह ऐसी किसी बात में दोषी हो तब जिस विषय में उस ने पाप किया हो उस को वह मान ले । ६ और वह यहोवा के लिये अपना दोषबलि ले आए अर्थात उस पाप के कारण वह एक भेड़ वा बकरी पापबलि करके ले आए तब याजक उस पाप के विषय उस के लिये प्रायश्चित्त करे । ७ और यदि उसे भेड़ वा बकरी देने का सामर्थ्य न हो तो अपने पाप के कारण दो पिंडुकी वा कबूतरी के दो बच्चे दोषबलि करके यहोवा के पास ले आए उन में से एक तो पापबलि और ८ दूसरा होमबलि ठहरे । और वह उन को याजक के पास ले आए और याजक पापबलिवाले को पहिले चढ़ाए और उस का सिर गले से मरोड़ ९ डाले पर अलग न करे । और वह पापबलिपशु के लोहू में से कुछ वेदी की अलंग पर छिड़के और जो लोहू बचा रहे वह वेदी के पाये पर गिराया जाए वह तो पापबलि ठहरेगा । और १० दूसरे पक्षी को वह विधि के अनुसार होमबलि करे और याजक उस के पाप का प्रायश्चित्त करे और वह क्षमा किया जाएगा ॥

और यदि वह दो पिंडुकी वा कबूतरी के दो ११ बच्चे भी न दे सके तो वह अपने पाप के कारण अपना चढ़ावा एपा का दसवां भाग मैदा पापबलि करके ले आए उस पर न तो वह तेल डाले न लोबान रक्खे क्योंकि वह पापबलि होगा । वह उस को याजक के पास ले जाए और याजक १२ उस में से अपनी मुट्ठी भर स्मरण दिलानेहारा भाग जानकर वेदी पर यहोवा के हव्यों के ऊपर जलाए वह तो पापबलि ठहरेगा । और इन १३ बातों में से किसी बात के विषय में जो कोई पाप करे याजक उस का प्रायश्चित्त करे और वह पाप क्षमा किया जाएगा । और इस पापबलि का शेष अन्नबलि के शेष की नाईं याजक का ठहरे ॥

फिर यहोवा ने मूसा से कहा, यदि कोई १४, १५ यहोवा की पवित्र किई हुई वस्तुओं के विषय में भूल से विश्वासघात करके पापी ठहरे तो वह यहोवा के पास एक निर्दोष मेढ़ा दोषबलि करके ले आए उस का दाम पवित्रस्थान के शेकेल के लेखे से उतने शेकेल रूपैये का हो जितने याजक ठहराए । और जिस पवित्र वस्तु के विषय १६ उस ने पाप किया हो उस को वह पांचवां भाग बढ़ाकर भर दे और याजक को दे और याजक दोषबलि का मेढ़ा चढ़ाकर उस के लिये प्रायश्चित्त करे तब उस का पाप क्षमा किया जाएगा ॥

और यदि कोई ऐसा पाप करे कि यहोवा का १७ बर्जा हुआ कोई काम करे तो चाहे वह उस के अनजान में भी हुआ हो तौभी वह दोषी ठहरेगा और उस को अपने अधर्म्म का भार उठाना पड़ेगा । सो वह एक निर्दोष मेढ़ा दोषबलि १८ करके याजक के पास ले आए वह उतने ही दाम का हो जितना याजक ठहराए और याजक उस के लिये उस की उस भूल का जो उस ने अनजाने किई हो प्रायश्चित्त करे और वह क्षमा किई जाएगी । यह दोषबलि ठहरे क्योंकि वह १९ मनुष्य निःसन्देह यहोवा का दोषी ठहरेगा ॥

६. फिर यहोवा ने मूसा से कहा, यदि २ कोई यहोवा का विश्वासघात करके पापी ठहरे जैसा कि धरोहर वा लेनदेन

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



वा लूट के विषय में अपने भाई को छले वा उस ३ पर अंधेर करे, वा पड़ी हुई वस्तु को पाकर उस के विषय झूठ बोले और झूठी किरिया भी खाए ऐसी कोई बात क्यों न हो जिसे करके मनुष्य ४ पापी होते हैं, तो जब वह ऐसा पाप करके दोषी हो जाए तब चाहे कोई वस्तु हो जो उस ने लूट वा अंधेर करके वा धरोहर वा पड़ी पाई हो, ५ चाहे कोई वस्तु क्यों न हो जिस के विषय में उस ने झूठी किरिया खाई हो तो वह उस को पूरा करके और पांचवां भाग बढ़ाकर भर दे जिस दिन वह दोषी ठहरे उसी दिन वह उस ६ वस्तु को उस के स्वामी को दे। और वह यहोवा के लिये अपना दोषबलि भी ले आए अर्थात एक निर्दोष मेढ़ा दोषबलि करके याजक के पास ले आए वह उतने ही दाम का हो जितना याजक ७ ठहराए। और याजक उस के लिये यहोवा के साम्हने प्रायश्चित्त करे और जो कोई काम करके वह दोषी हो गया होगा वह क्षमा किया जाएगा॥

(भांति भांति के बलिदानों की विधि.)

८, ९ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, हारून और उस के पुत्रों को आज्ञा देकर यह कह कि होमबलि की व्यवस्था यह है अर्थात होमबलि ईंधन के ऊपर रात भर भोर लों वेदी पर पड़ा रहे १० और वेदी की आग वेदी पर जलती रहे। और याजक अपने सन के वस्त्र और अपने तन पर अपने सन की जांघियां पहिनकर होमबलि की राख जो आग के भस्म करने से वेदी पर रह ११ जाए उसे उठाकर वेदी के पास रक्खे। तब वह अपने ये वस्त्र उतारकर दूसरे वस्त्र पहिनकर राख को छावनी से बाहर किसी शुद्ध स्थान पर १२ ले जाए। और वेदी की आग वेदी पर जलती रहे वह बुझने न पाए और भोर भोर को याजक उस पर लकड़ी जलाकर उस पर होमबलि के टुकड़ों को सजाकर धर दे और उस के १३ ऊपर मेलबलियों की चरबी को जलाए। वेदी पर आग लगातार जलती रहे वह कभी बुझने न पाए॥

१४ अन्नबलि की व्यवस्था यह है कि हारून के पुत्र उस को यहोवा के साम्हने वेदी के आगे १५ समीप ले आएं। और वह अन्नबलि के तेल मिले हुए मैदे में से मुट्ठी भर और उस पर का सारा लोबान उठाकर अन्नबलि के स्मरण दिलानेहारे इस भाग को यहोवा के लिये सुखदायक सुगंध करके वेदी पर जलाए। और उस में से १६ जो बचा रहे उसे हारून और उस के पुत्र खाएं वह बिना खमीर पवित्र स्थान में खाया जाए अर्थात वे मिलापवाले तंबू के आंगन में उसे खाएं। वह खमीर के साथ पकाया न जाए क्योंकि १७ मैं ने अपने हव्यों में से उस को उन का निज भाग होने के लिये उन्हें दिया है सो जैसा पापबलि और दोषबलि परमपवित्र हैं वैसा ही वह भी है। हारून के वंश में के सब पुरुष उस में से खा सकते १८ हैं तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में यहोवा के हव्यों में से यह उन का हक सदा लों बना रहे जो कोई उन हव्यों को छूए वह पवित्र ठहरे॥

फिर यहोवा ने मूसा से कहा, जिस १९, २० दिन हारून अभिषिक्त हो उस दिन वह अपने पुत्रों समेत यहोवा को यह चढ़ावा चढ़ाए अर्थात एपा का दसवां भाग मैदा नित्य अन्नबलि करके चढ़ाए उस में से आधा तो भोर को और आधा सांझ को चढ़ाए। वह तवे पर तेल के साथ २१ पकाया जाए जब वह तेल से तर हो जाए तब उसे ले आना इस अन्नबलि के पके हुए टुकड़े यहोवा के लिये सुखदायक सुगन्ध करके चढ़ाना। और उस के पुत्रों में से जो उस के २२ याजकपद पर अभिषिक्त होगा वह भी उसे चढ़ाया करे यह सदा की विधि है कि वह यहोवा के लिये संपूर्ण जलाया जाए। बरन याजक के २३ सब अन्नबलि संपूर्ण जलाये जाएं वे खाये न जाएं॥

फिर यहोवा ने मूसा से कहा, हारून २४, २५ और उस के पुत्रों से यह कह कि पापबलि की व्यवस्था यह है अर्थात जिस स्थान में होमबलिपशु बलि किया जायगा उसी में पापबलिपशु भी यहोवा के साम्हने बलि किया जाए वह परमपवित्र है। और जो याजक पापबलि का २६ चढ़ानेहारा हो सो उसे खाए वह पवित्र स्थान में अर्थात मिलापवाले तंबू के आंगन में खाया जाए। जो कुछ उस के मांस से छू जाए वह २७ पवित्र ठहरे और यदि उस के लोहू के छींटे किसी वस्त्र पर पड़ें तो जिस पर उस के छींटे पड़े हों उस को किसी पवित्र स्थान में धोना। और यदि वह मिट्टी के पात्र में सिझाया गया २८ हो तब तो वह पात्र तोड़ा जाए पर जो वह पीतल के पात्र में सिझाया गया हो तो वह मांजा और जल से धोया जाए। याजकों में के सब २९ पुरुष उस में से खा सकते हैं क्योंकि वह परम

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३० पवित्र ठहरा । पर जिस पाप बलिपशु के लोहू में से कुछ मिलापवाले तंबू के भीतर पवित्रस्थान में प्रायश्चित्त करने को पहुंचाया जाए उस का मांस खाया न जाए वह आग में जलाया जाए ॥

७. फिर दोषबलि की व्यवस्था यह है । २ वह परमपवित्र ठहरे । जिस स्थान पर होमबलिपशु को बलि करेंगे उसी पर दोषबलिपशु को भी बलि करें और उस के लोहू को याजक वेदी पर चारों ओर ३ छिड़के । और वह उस में की सब चरबी को चढ़ाए अर्थात मोटी पूंछ और जिस चरबी से ४ अन्तरियां ढपी रहती हैं वह भी, और दोनों गुर्दे और जो चरबी उन के ऊपर और लंक के पास रहती है और गुर्दों समेत कलेजे के ऊपर की ५ झिल्ली इन सभों को वह अलग करे । और याजक इन्हें वेदी पर यहोवा के लिये हव्य करके ६ जलाए सो वह दोषबलि ठहरेगा । याजकों में के सब पुरुष उस में से खा सकते हैं वह किसी पवित्रस्थान में खाया जाए क्योंकि वह परम- ७ पवित्र है । जैसा पापबलि है वैसा ही दोषबलि भी है उन दोनों की एक ही व्यवस्था है जो याजक उन बलियों को चढ़ाकर प्रायश्चित्त करे वे ८ उसी के ठहरें । और जो याजक किसी के होम- बलि को चढ़ाए उस होमबलिपशु की खाल उसी ९ याजक की ठहरे । और तंदूर में वा कराही में वा तवे पर पके हुए सब अन्नबलि चढ़ानेहारे १० याजक ही के ठहरें । और सब अन्नबलि चाहे तेल से सने हुए हों चाहे रूखे वे हारून के सब पुत्रों के ठहरें वे एक समान उन सभों को मिलें ॥

११ और मेलबलि जिसे कोई यहोवा के लिये १२ चढ़ाए उस की व्यवस्था यह है । यदि वह उसे धन्यवाद के लिये चढ़ाए तो धन्यवादबलि के साथ तेल से सने हुए अखमीरी फुलके और तेल से चुपड़ी हुई अखमीरी पपड़ियां और तेल से १३ सने हुए मैदे के तर फुलके चढ़ाए । और वह अपने धन्यवादवाले मेलबलि के साथ खमीरी १४ रोटियां भी चढ़ाए । और ऐसे एक एक चढ़ावे में से वह एक एक रोटी यहोवा को उठाई हुई भेंट करके चढ़ाए वह मेलबलि के लोहू के छिड़- १५ कनेहारे याजक की ठहरे । और उस के धन्य- वादवाले मेलबलि का मांस चढ़ाने के दिन ही खाया जाए उस में से वह बिहान लों कुछ रहने न दे । पर यदि उस के बलिदान का चढ़ावा १६ मन्नत का वा स्वेच्छा का हो तो उस बलिदान को जिस दिन वह चढ़ाए उस दिन वह खाया जाए और उस में से जो बचा रहे वह दूसरे दिन भी खाया जाए । पर जो कुछ बलिदान के मांस १७ में से तीसरे दिन लों रह जाए वह आग में जलाया जाए । और उस के मेलबलि के मांस में १८ से यदि कुछ भी तीसरे दिन खाया जाए तो वह ग्रहण न किया जाएगा और न लेखे में गिना जाएगा वह घिनौना ठहरेगा और जो प्राणी उस में से खाए उसे अपने अधर्म्म का भार उठाना पड़ेगा । फिर जो मांस किसी अशुद्ध वस्तु से छू १९ जाए वह खाया न जाए वह आग में जलाया जाए । फिर मेलबलि का मांस जितने शुद्ध हों वे तो खाएं, पर जो प्राणी अशुद्ध होकर यहोवा के २० मेलबलि के मांस में से कुछ खाए वह अपने लोगों में से नाश किया जाए । और यदि कोई २१ प्राणी कोई अशुद्ध वस्तु छूकर यहोवा के मेल- बलिपशु के मांस में से खाए तो वह भी अपने लोगों में से नाश किया जाए चाहे वह मनुष्य की कोई अशुद्ध वस्तु वा अशुद्ध पशु चाहे कोई भी अशुद्ध और घिनौनी वस्तु हो ॥

फिर यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएलियों २२, २३ से यों कह कि तुम लोग न तो बैल की कुछ चरबी खाना और न भेड़ वा बकरी की । और २४ जो पशु आप से मरे और जो दूसरे पशु से फाड़ा जाए उस की चरबी से कोई और काम करना तो करना पर उसे किसी प्रकार से खाना नहीं । जो प्राणी ऐसे पशु की चरबी खाए जिस में से २५ लोग कुछ यहोवा के लिये हव्य करके चढ़ाया करते हैं वह खानेहारा अपने लोगों में से नाश किया जाए । और तुम अपने किसी घर में किसी २६ भांति का लोहू चाहे पक्षी चाहे पशु का हो न खाना । हर एक प्राणी जो किसी भांति का लोहू २७ खाए वह अपने लोगों में से नाश किया जाए ॥

फिर यहोवा ने मूसा से कहा, इस्रा- २८, २९ एलियों से यों कह कि जो यहोवा के लिये मेल- बलि चढ़ाए वह उसी मेलबलि में से यहोवा के पास चढ़ावा ले आए । वह अपने ही हाथों से ३० यहोवा के हव्य को अर्थात छाती समेत चरबी को ले आए कि छाती हिलाने की भेंट करके यहोवा के साम्हने हिलाई जाए । और याजक चरबी ३१ को तो वेदी पर जलाए पर छाती हारून और उस के पुत्रों की ठहरे । फिर तुम अपने मेलबलियों ३२

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



में से दहिनी जांघ को भी उठाई हुई भेंट करके ३३ याजक को देना। हारून के पुत्रों में से जो मेलबलि के लोहू और चरबी को चढ़ाए दहिनी जांघ ३४ उसी का भाग ठहरे। क्योंकि इस्राएलियों के मेलबलियों में से मैं हिलाई हुई भेंटवाली छाती और उठाई हुई भेंटवाली जांघ उन से लेकर हारून याजक और उस के पुत्रों को दे देता हूं कि वे दोनों इस्राएलियों की ओर से सदा के लिये उन का हक ठहरें॥

३५ जिस दिन हारून और उस के पुत्र यहोवा के याजक होने के लिये समीप किये गये उसी दिन यहोवा के हव्यों में से उन का यही अभिषेक- ३६ वाला भाग ठहरा, अर्थात जिस दिन यहोवा ने उन का अभिषेक कराया उसी दिन उस ने आज्ञा दिई कि उन को इस्राएलियों की ओर से ये ही भाग मिला करें। सो उन की पीढ़ी पीढ़ी के ३७ लिये उन का यही हक ठहरा। होमबलि और अन्नबलि और पापबलि और दोषबलि और याजकों के संस्कारवाले बलि और मेलबलि की ३८ व्यवस्था यही है। जब यहोवा ने सीनै पर्वत के पास के जंगल में मूसा को आज्ञा दिई कि इस्राएली मेरे लिये क्या क्या चढ़ावे चढ़ाएं तब उस ने उन को यही व्यवस्था दिई॥

(याजकों के संस्कार का वर्णन.)

२ ८. फिर यहोवा ने मूसा से कहा, तू हारून और उस के पुत्रों को वस्त्रों और अभिषेक के तेल और पापबलि के बछड़े और दोनों मेढ़ों और अखमीरी रोटी की ३ टोकरी सहित, मिलापवाले तंबू के द्वार पर ले आ और वहीं सारी मण्डली को इकट्ठा कर। ४ यहोवा की इस आज्ञा के अनुसार मूसा ने किया और मण्डली मिलापवाले तंबू के द्वार पर इकट्ठी ५ हुई। तब मूसा ने मण्डली से कहा जो काम करने की आज्ञा यहोवा ने दिई है वह यह है। ६ फिर मूसा ने हारून और उस के पुत्रों को समीप ७ ले जाकर जल से नहलाया। तब उस ने उस को अंगरखा पहिनाकर फेंटा बांधकर बागा पहिना दिया और एपोद लगाकर एपोद के काढ़े हुए ८ पटुके से एपोद को बांधकर कस दिया। और उस ने उस के चपरास लगाकर चपरास में ऊरीम ९ और तुम्मीम रख दिये। तब उस ने उस के सिर पर पगड़ी को बांधकर पगड़ी के साम्हने पर सोने के टीके को अर्थात पवित्र मुकुट को लगाया जैसे १० कि यहोवा ने मूसा को आज्ञा दिई थी। तब मूसा ने अभिषेक का तेल लेकर निवास का और जो कुछ उस में था उस सब का भी अभिषेक करके उन्हें पवित्र किया। और उस तेल में से ११ कुछ उस ने वेदी पर सात बार छिड़का और सारे सामान समेत वेदी का और पाये समेत हौदी का अभिषेक करके उन्हें पवित्र किया। १२ और उस ने अभिषेक के तेल में से कुछ हारून के सिर पर डालकर उस का अभिषेक करके उसे १३ पवित्र किया। फिर मूसा ने हारून के पुत्रों को समीप ले आ अंगरखे पहिनाकर फेंटे बांधके उन के सिर पर टोपी दिई जैसे कि यहोवा ने मूसा १४ को आज्ञा दिई थी। तब वह पापबलिवाले बछड़े को समीप ले गया और हारून और उस के पुत्रों ने अपने अपने हाथ पापबलिवाले बछड़े १५ के सिर पर टेके। तब वह बलि किया गया और मूसा ने लोहू को लेकर अंगुली से वेदी के चारों सींगों पर लगाकर उस का पाप दूर किया और लोहू को वेदी के पाये पर उंडेल दिया और उस के लिये प्रायश्चित्त करके उस को पवित्र किया। १६ और मूसा ने अन्तरियों पर की सब चरबी और कलेजे पर की झिल्ली और चरबी समेत दोनों १७ गुर्दों को लेकर वेदी पर जलाया। और बछड़े में से जो कुछ रह गया उस को अर्थात गोबर समेत उस की खाल और मांस को उस ने छावनी से बाहर आग में जलाया जैसे कि यहोवा ने मूसा १८ को आज्ञा दिई थी। फिर वह होमबलिवाले मेढ़े को समीप ले गया और हारून और उस के पुत्रों ने अपने अपने हाथ मेढ़े के सिर पर टेके। १९ तब वह बलि किया गया और मूसा ने उस का २० लोहू वेदी पर चारों ओर छिड़का। तब मेढ़ा टुकड़े टुकड़े किया गया और मूसा ने सिर और २१ चरबी समेत टुकड़ों को जलाया। तब अन्तरियां और पांव जल से धोये गये और मूसा ने सम्पूर्ण मेढ़े को वेदी पर जलाया और वह सुखदायक सुगंध देनेहारा होमबलि और यहोवा के लिये हव्य हो गया जैसे कि यहोवा ने मूसा को आज्ञा २२ दिई थी। फिर वह दूसरे मेढ़े को जो संस्कार वाला मेढ़ा था समीप ले गया और हारून और उस के पुत्रों ने अपने अपने हाथ मेढ़े के सिर पर टेके। २३ तब वह बलि किया गया और मूसा ने उस के लोहू में से कुछ लेकर हारून के दहिने कान के सिरे पर और उस के दहिने हाथ और दहिने पांव २४ के अंगूठों पर लगाया। और वह हारून के पुत्रों को समीप ले गया और लोहू में से कुछ एक एक के

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



दहिने कान के सिरे पर और दहिने हाथ और दहिने पांव के अंगूठों पर लगाया और मूसा ने २५ लोहू को वेदी पर चारों ओर छिड़का। और उस ने चरबी और मोटी पूंछ और अन्तरियों पर की सब चरबी और कलेजे पर की झिल्ली और चरबी समेत दोनों गुर्दे और दहिनी जांघ ये सब लेकर २६ अलग रक्खे, और अखमीरी रोटी की टोकरी जो यहोवा के आगे धरी थी उस में से एक रोटी और तेल से सने हुए मैदे का एक फुलका और एक पपड़ी लेकर चरबी और दहिनी जांघ पर रख दिई, २७ और ये सारी वस्तुएं हारून और उस के पुत्रों के हाथों पर धर दिई और हिलाई हुई भेंट होने २८ के लिये यहोवा के आगे हिलवाई। और मूसा ने इन को उन के हाथों पर से लेकर वेदी पर होमबलि के ऊपर जलाया वह सुखदायक सुगंध देनेहारी संस्कारवाली भेंट और यहोवा के लिये २९ हव्य हुआ। तब मूसा ने छाती को लेकर हिलाई हुई भेंटहोने के लिये यहोवा के आगे हिलाया और संस्कारवाले मेढ़े में से मूसा का भाग यही ठहरा जैसे कि यहोवा ने मूसा को आज्ञा दिई ३० थी। और मूसा ने अभिषेक के तेल और वेदी पर के लोहू दोनों में से कुछ कुछ लेकर हारून और उस के वस्त्रों पर और उस के पुत्रों और उन के वस्त्रों पर भी छिड़का और उस ने वस्त्रों समेत हारून को और वस्त्रों समेत उस के पुत्रों को भी ३१ पवित्र किया। और मूसा ने हारून और उस के पुत्रों से कहा मांस को मिलापवाले तंबू के द्वार पर सिझाओ और उस रोटी समेत जो संस्कार-वाली टोकरी में है वहीं खाओ जैसे मैं ने आज्ञा ३२ दिई कि हारून और उस के पुत्र उसे खाएं। और मांस और रोटी में से जो बचा रहे उसे आग में ३३ जलाना। और जब लों तुम्हारे संस्कार के दिन पूरे न हों तब लों अर्थात सात दिन लों मिलाप-वाले तंबू के द्वार के बाहर न जाना क्योंकि वह सात दिन लों तुम्हारा संस्कार करता रहेगा। ३४ जैसे आज किया गया वैसे ही यहोवा ने करने की आज्ञा दिई है कि तुम्हारा प्रायश्चित्त किया ३५ जाए। सो तुम मिलापवाले तंबू के द्वार पर सात दिन लों दिन रात ठहरके यहोवा की आज्ञा को मानते रहो न हो कि मर जाओ क्योंकि ३६ ऐसी आज्ञा मुझे दिई गई है। यहोवा की इन्हीं सब आज्ञाओं के अनुसार जो उस ने मूसा के द्वारा दिई थीं हारून और उस के पुत्रों ने किया॥

## ९.

१ आठवें दिन मूसा ने हारून और उस के पुत्रों को और २ इस्राएली पुरनियों को बुलवाकर, हारून से कहा पापबलि के लिये एक निर्दोष बछड़ा और होम-बलि के लिये एक निर्दोष मेढ़ा लेकर यहोवा के ३ साम्हने चढ़ा। और इस्राएलियों से यह कह कि तुम पापबलि के लिये एक बकरा और होमबलि के लिये एक बछड़ा और एक भेड़ का बच्चा लो ४ वे दोनों बरस दिन के और निर्दोष हों। और यहोवा के साम्हने मेलबलि करने को एक बैल और एक मेढ़ा और तेल से सने हुए मैदे का एक अन्नबलि भी लो क्योंकि आज यहोवा तुम को ५ दर्शन देगा। सो जिस जिस वस्तु की आज्ञा मूसा ने दिई उन सब को वे मिलापवाले तंबू के आगे ले गये और सारी मण्डली समीप जाकर यहोवा ६ के साम्हने खड़ी हुई। तब मूसा ने कहा यहोवा ने तुम्हारे करने के लिये जिस काम की आज्ञा दिई है सो यह है और यहोवा का तेज तुम को ७ देख पड़ेगा। और मूसा ने हारून से कहा यहोवा की आज्ञा के अनुसार वेदी के समीप जाकर अपने पापबलि और होमबलि को चढ़ाकर अपने और सारे लोगों के लिये प्रायश्चित्त कर और लोगों के चढ़ावे को भी चढ़ाके उन के लिये प्रायश्चित्त ८ कर। सो हारून ने वेदी के समीप जाकर अपने ९ पापबलिवाले बछड़े को बलि किया। और हारून के पुत्र लोहू को उस के पास ले गये तब उस ने अपनी अंगुली को लोहू में बोरकर लोहू को वेदी के सींगों पर लगाया और लोहू को वेदी के पाये १० पर उंडेल दिया। और पापबलि में की चरबी और गुर्दों और कलेजे पर की झिल्ली को उस ने वेदी पर जलाया जैसे यहोवा ने मूसा को आज्ञा ११ दिई थी। और मांस और खाल को उस ने छावनी १२ से बाहर आग में जलाया। तब होमबलिपशु बलि किया गया और हारून के पुत्रों ने लोहू को उस के हाथ में दिया और उस ने उस को १३ वेदी पर चारों ओर छिड़का। तब उन्हों ने होम-बलिपशु टुकड़ा टुकड़ा करके सिर समेत उस के हाथ में दिया और उस ने उन को वेदी पर १४ जलाया। और उस ने अन्तरियों और पांवों को धोकर वेदी पर होमबलि के ऊपर जलाया। १५ और उस ने लोगों के चढ़ावे को समीप ले जाकर उस पापबलिवाले बकरे को जो उन के लिये था बलि किया और पहिले के



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१६ समान उसे भी पापबलि करके चढ़ाया। और उस ने होमबलि को भी समीप ले जाकर विधि के १७ अनुसार चढ़ाया। और अन्नबलि को भी समीप ले जाकर उस में से मुट्ठी भर वेदी पर जलाया यह भोरवाले होमबलि के सिवाय चढ़ाया गया। १८ और बैल और मेढ़ा अर्थात जो मेलबलिपशु लोगों के लिये थे वे भी बलि किये गये और हारून के पुत्रों ने लोहू को उस के हाथ में दिया और उस ने उस को वेदी पर चारों ओर १९ छिड़का। और उन्हों ने बैल की चरबी को और मेढ़े में से मोटी पूंछ को और जिस चरबी से अन्तरियां ढपी रहती हैं उस को और गुर्दों समेत कलेजे पर की झिल्ली को उस के हाथ में दिया। २० और उन्हों ने चरबी को छातियों पर रखा और २१ उस ने चरबी को वेदी पर जलाया। पर छातियों और दहिनी जांच को हारून ने मूसा की आज्ञा के अनुसार हिलाने की भेंट के लिये यहोवा के २२ साम्हने हिलाया। तब हारून ने लोगों की ओर हाथ बढ़ाकर उन्हें आशीर्वाद दिया और जहां उस ने पापबलि होमबलि और मेलबलियों को २३ चढ़ाया वहां से वह उतर आया। तब मूसा और हारून मिलापवाले तंबू में गये और निकलकर लोगों को आशीर्वाद दिया तब यहोवा का तेज २४ सब लोगों को देख पड़ा। और यहोवा के साम्हने से आग निकलकर चरबी समेत होमबलि को वेदी पर भस्म कर गई इसे देखकर सब लोगों ने जयजयकार किया और अपने अपने मुंह के बल गिरे॥

(नादाब और अबीहू के भस्म होने का वर्णन.)

**१०.** **तब** नादाब और अबीहू नाम हारून के दो पुत्रों ने अपना अपना धूपदान ले उन में उपरी आग जिस की आज्ञा यहोवा ने न दिई थी रख कर उस पर धूप दिया और उस आग को यहोवा के साम्हने ले गये। २ तब यहोवा के साम्हने से आग ने निकलकर उन को भस्म कर दिया और वे यहोवा के साम्हने ३ मर गये। तब मूसा हारून से बोला यह वही है जो यहोवा ने कहा था कि मैं अपने समीप आनेहारों के बीच पवित्र ठहराया जाऊंगा और सारे लोगों के साम्हने महिमा पाऊंगा और ४ हारून चुप रहा। तब मूसा ने मीशाएल और एलसापान को जो हारून के चचा उज्जीएल के पुत्र थे बुलाकर कहा निकट आओ और अपने भतीजों को पवित्रस्थान के आगे से उठाकर ५ छावनी से बाहर ले जाओ। मूसा की इस आज्ञा के अनुसार वे निकट जाकर उन को अंगरखों सहित उठाकर छावनी से बाहर ले गये। ६ तब मूसा ने हारून से और उस के पुत्र एलाजार और ईतामार से कहा तुम लोग अपने सिरों के बाल मत बिखराओ और न अपने वस्त्रों को फाड़ो न हो कि तुम भी मर जाओ और सारी मंडली पर उस का कोप भड़के पर इस्राएल के सब घराने के लोग जो तुम्हारे भाईबंधु हैं वे तो यहोवा की लगाई हुई आग पर विलाप करें। ७ और तुम लोग मिलापवाले तंबू के द्वार के बाहर न जाना न हो कि तुम मर जाओ क्योंकि यहोवा के अभिषेक का तेल तुम पर लगा हुआ है। मूसा के इस बचन के अनुसार उन्हों ने किया॥

८, ९ फिर यहोवा ने हारून से कहा कि, जब तू वा तेरे पुत्र मिलापवाले तंबू में आएं तब तब तुम में से कोई न तो दाखमधु पिये हो न और किसी प्रकार का मद्य न हो कि मर जाओ तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में यह विधि ठहरी रहे, १० जिस से तुम पवित्र अपवित्र में और शुद्ध अशुद्ध ११ में अन्तर कर सको, और इस्राएलियों को वे सब विधियां सिखा सको जो यहोवा ने उन को मूसा से सुनवा दिई हैं॥

१२ फिर मूसा ने हारून से और उस के बचे हुए दोनों पुत्र ईतामार और एलाजार से भी कहा यहोवा के हव्यों में से जो अन्नबलि बचा है उसे लेकर वेदी के पास बिना खमीर खाओ क्योंकि १३ वह परमपवित्र है। सो तुम उसे किसी पवित्र स्थान में खाओ वह तो यहोवा के हव्यों में से तेरा और तेरे पुत्रों का हक है मैं ने ऐसी ही १४ आज्ञा पाई है। और हिलाई हुई भेंट की छाती और उठाई हुई भेंट की जांघ को तुम लोग अर्थात तू और तेरे बेटे बेटियां सब किसी शुद्ध स्थान में खाओ क्योंकि वे इस्राएलियों के मेलबलियों में से तुझे और तेरे लड़केबालों को हक १५ करके दिई गई हैं। चरबी के हव्यों समेत जो उठाई हुई जांघ और हिलाई हुई छाती यहोवा के साम्हने हिलाने के लिये आया करेंगी ये भाग यहोवा की आज्ञा के अनुसार सदा की विधि की रीति से तेरे और तेरे लड़केबालों के होंगे॥

१६ और मूसा ने पापबलिवाले बकरे की जो ढूंढ़ ढांढ़ किई तो क्या पाया कि वह जलाया गया है सो एलाजार और ईतामार जो हारून के पुत्र बचे थे उन से वह कोप करके कहने १७ लगा, पाप-

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



बलि जो परमपवित्र है और यहोवा ने जो उस को तुम्हें इस लिये दिया है कि तुम मण्डली के अधर्म्म का भार उठाकर उस के लिये यहोवा के साम्हने प्रायश्चित्त करो सो उस का मांस तुम १८ ने पवित्रस्थान में क्यों नहीं खाया। देखो उस का लोहू पवित्रस्थान के भीतर तो लाया न गया निस्सन्देह उचित था कि तुम मेरी आज्ञा के अनुसार उस के मांस को पवित्रस्थान में १९ खाते। इस का उत्तर हारून ने मूसा को यों दिया कि देख आज ही के दिन उन्हों ने अपने पापबलि और होमबलि को यहोवा के साम्हने चढ़ाया फिर मुझ पर ऐसी विपत्तियां आ पड़ी हैं सो यदि मैं ने आज पापबलि को खाया होता तो क्या यह यहोवा के लेखे में अच्छा ठहरता। २० जब मूसा ने यह सुना तब वह उस के लेखे में अच्छा ठहरा॥

(शुद्ध अशुद्ध मांस की विधि.)

**११. फिर** यहोवा ने मूसा और हारून २ से कहा, इस्राएलियों से कहो कि जितने पशु पृथिवी पर हैं उन सभों में से तुम इन जीवधारियों का मांस खा सकते हो। ३ पशुओं में से जितने चिरे वा फटे खुरवाले होते ४ हैं और पागुर करते हैं उन्हें खा सकते हो। पर पागुर करनेहारों वा फटे खुरवालों में से इन पशुओं को न खाना अर्थात ऊंट जो पागुर तो करता है पर चिरे खुर का नहीं होता इस लिये ५ वह तुम्हारे लिये अशुद्ध ठहरा है। और शापान जो पागुर तो करता पर चिरे खुर का नहीं ६ होता वह भी तुम्हारे लिये अशुद्ध है। और खरहा जो पागुर तो करता है पर चिरे खुर का नहीं होता इस लिये वह भी तुम्हारे लिये अशुद्ध ७ है। और सूअर जो चिरे अर्थात फटे खुरवाला होता तो है पर पागुर नहीं करता इस लिये वह ८ तुम्हारे लिये अशुद्ध है। इन के मांस में से कुछ न खाना बरन इन की लोथ को छूना भी नहीं ये तो तुम्हारे लिये अशुद्ध हैं॥

९ फिर जितने जलजन्तु हैं उन में से तुम इन्हें खा सकते हो अर्थात समुद्र वा नदियों के रहनेहारों में से जितनों के पंख और चोये होते हैं १० उन्हें खा सकते हो। और जलचारी प्राणियों में से जितने जीवधारी बिना पंख और चोये के समुद्र वा नदियों में रहते हैं वे सब तुम्हारे ११ लिये घिनौने हैं। वे तुम्हारे लेखे घिनौने ठहरें तुम उन के मांस में से कुछ न खाना और उन की लोथों को घिनौनी जानना। जल में जिस १२ किसी जन्तु के पंख और चोये नहीं होते वह तुम्हारे लिये घिनौना है॥

फिर पक्षियों में से इन को घिनौना जानना १३ ये घिनौने होने के कारण खाए न जाएं अर्थात उकाब हड़फोड़ कुरर, शाही और भांति भांति १४ की चील, और भांति भांति के सब काग, १५ शुतर्मुर्ग तखमास जलकुक्कुट और भांति भांति १६ के बाज, हवासिल हाड़गील उल्लू, राजहंस १७, १८ धनेश गिद्ध, लगलग भांति भांति के बगुले टिटी- १९ हरी और चमगीदड़॥

जितने पंखवाले चार पांवों के बल चलते हैं वे २० सब तुम्हारे लिये घिनौने हैं। पर रेंगनेहारे और २१ पंखवाले जो चार पांवों के बल चलते हैं जिन के भूमि पर फांदने को टांगें होती हैं उन को तो खा सकते हो। वे ये हैं अर्थात भांति भांति की २२ टिड्डी भांति भांति के फनगे भांति भांति के हर्गोल और भांति भांति के हागाब। पर और २३ सब रेंगनेहारे पंखवाले जो चार पांववाले होते हैं वे तुम्हारे लिये घिनौने हैं॥

और इन के कारण तुम अशुद्ध ठहरोगे जिस २४ किसी से इन की लोथ छू जाए वह सांझ लों अशुद्ध ठहरे। और जो कोई इन की लोथ में २५ का कुछ भी उठाए वह अपने वस्त्र धोए और सांझ लों अशुद्ध रहे। फिर जितने पशु चिरे खुर- २६ वाले होते हैं पर न तो बिलकुल फटे खुरवाले न पागुर करनेहारे हैं वे तुम्हारे लिये अशुद्ध हैं जो कोई उन्हें छूए वह अशुद्ध ठहरे। और चार पांव २७ के बल चलनेहारों में से जितने पंजों के बल चलते हैं वे सब तुम्हारे लिये अशुद्ध हैं जो कोई उन की लोथ छूए वह सांझ लों अशुद्ध रहे। और जो कोई २८ उन की लोथ उठाए वह अपने वस्त्र धोए और सांझ लों अशुद्ध रहे क्योंकि वे तुम्हारे लिये अशुद्ध हैं॥

और जो पृथिवी पर रेंगते हैं उन में से ये २९ रेंगनेहारे तुम्हारे लिये अशुद्ध हैं अर्थात नेउला चूहा और भांति भांति के गोह, और छिपकली ३० मगर टिकटिक सांडा और गिरगिटान। सब ३१ रेंगनेहारों में से ये ही तुम्हारे लिये अशुद्ध हैं जो कोई इन की लोथ छूए वह सांझ लों अशुद्ध रहे। और इन में से किसी की लोथ जिस किसी वस्तु ३२ पर पड़ जाए वह भी अशुद्ध ठहरे चाहे वह काठ का कोई पात्र हो चाहे वस्त्र चाहे खाल चाहे बोरा चाहे किसी काम का कैसा ही पात्रादि क्यों न हो वह जल में डाला जाए और सांझ लों

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३३ अशुद्ध रहे तब शुद्ध ठहरे । और मिट्टी का कोई पात्र हो जिस में इन जन्तुओं में से कोई पड़े तो उस पात्र में जो कुछ हो वह अशुद्ध ३४ ठहरे और पात्र को तुम तोड़ डालना। उस में जो खाने के योग्य भोजन हो जिसमें पानी का छुवाव हो वह सब अशुद्ध ठहरे फिर यदि ऐसे पात्र में पीने के लिये कुछ हो तो वह ३५ भी अशुद्ध ठहरे । और यदि इन की लोथ में का कुछ तंदूर वा चूल्हे पर पड़े तो वह भी अशुद्ध ठहरे और तोड़ डाला जाए क्योंकि वह अशुद्ध हो जाएगा वह तुम्हारे लेखे भी ३६ अशुद्ध ठहरे। पर सोता वा तालाब जिस में जल इकट्ठा हो वह तो अशुद्ध ही रहे पर जो कोई ३७ इन की लोथ को छूए वह अशुद्ध ठहरे। और यदि इन की लोथ में का कुछ किसी प्रकार के बीज पर जो बोने के लिये हो पड़े तो वह बीज ३८ शुद्ध रहे। पर यदि बीज पर जल डाला गया हो और पीछे लोथ में का कुछ उस पर पड़ जाए तो वह तुम्हारे लेखे अशुद्ध ठहरे ॥

३९ फिर जिन पशुओं के खाने की आज्ञा तुम को दिई गई है यदि उन में से कोई पशु मरे तो जो कोई उस की लोथ छूए वह सांझ लों अशुद्ध रहे। ४० और उस की लोथ में से जो कोई कुछ खाए सो अपने वस्त्र धोए और सांझ लों अशुद्ध रहे और जो कोई उस की लोथ उठाए वह भी अपने वस्त्र ४१ धोए और सांझ लों अशुद्ध रहे। और सब प्रकार के पृथिवी पर रेंगनेहारे घिनौने हैं वे खाए न ४२ जाएं। पृथिवी पर सब रेंगनेहारों में से जितने पेट वा चार पांवों के बल चलते हैं वा अधिक पांववाले होते हैं उन्हें तुम न खाना क्योंकि वे घिनौने हैं। ४३ तुम किसी प्रकार के रेंगनेहारे जन्तु के द्वारा अपने आप को घिनौना न करना और न उन के द्वारा अपने को अशुद्ध करके अशुद्ध ठहरना। ४४ क्योंकि मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं इस कारण अपने को पवित्र करके पवित्र बने रहो क्योंकि मैं पवित्र हूं इस लिये तुम किसी प्रकार के रेंगनेहारे जन्तु के द्वारा जो पृथिवी पर चलता ४५ है अपने आप को अशुद्ध न करना । क्योंकि मैं वह यहोवा हूं जो तुम्हें मिस्र देश से इस लिये ले आया है कि तुम्हारा परमेश्वर ठहरे इस कारण तुम पवित्र रहो क्योंकि मैं पवित्र हूं ॥

४६ पशुओं पक्षियों और सब जलचारी प्राणियों और पृथिवी पर सब रेंगनेहारे प्राणियों के विषय ४७ में यही व्यवस्था है, कि शुद्ध अशुद्ध और भक्ष्य अभक्ष्य जीवधारियों में भेद किया जाए ॥

(प्रसूता के विषय की विधि.)

**१२. फिर** १ यहोवा ने मूसा से कहा, २ इस्राएलियों से कह कि जो स्त्री गर्भिणी होकर लड़का जने उस को सात दिन की अशुद्धता लगे अर्थात जैसे वह ऋतुमती होकर अशुद्ध रहा करती है वैसे ही वह जनने पर ३ भी अशुद्ध रहे। और आठवें दिन लड़के का खतना ४ किया जाए। फिर वह स्त्री अपने शुद्ध करनेहारे रुधिर में तेंतीस दिन रहे और जब लों उस के शुद्ध हो जाने के दिन पूरे न हों तब लों वह न तो किसी पवित्र वस्तु को छूए और न पवित्रस्थान ५ में प्रवेश करे। और यदि वह लड़की जने तो उस को ऋतुमती की सी अशुद्धता चौदह दिन की लगे और फिर छियासठ दिन लों अपने शुद्ध करनेहारे रुधिर में रहे। ६ और जब उस के शुद्ध हो जाने के दिन पूरे हों तब चाहे वह बेटा जनी हो चाहे बेटी वह होमबलि के लिये बरस दिन का भेड़ी का बच्चा और पापबलि के लिये कबूतरी का एक बच्चा वा पिंडुकी मिलापवाले तंबू के द्वार पर ७ याजक के पास ले जाए। तब याजक उस को यहोवा के साम्हने चढ़ाके उस के लिये प्रायश्चित्त करे और वह अपने रुधिर के बहने की अशुद्धता से छूटकर शुद्ध ठहरेगी। जो स्त्री लड़का वा लड़की ८ जने उस की यही व्यवस्था है। और यदि उसे भेड़ वा बकरी देने की पूंजी न हो तो दो पिंडुकी वा कबूतरी के दो बच्चे एक तो होमबलि और दूसरा पापबलि के लिये दे और याजक उस के लिये प्रायश्चित्त करे और वह शुद्ध ठहरेगी ॥

(कोढ़ की विधि.)

**१३. फिर** १ यहोवा ने मूसा और २ हारून से कहा, जब किसी मनुष्य के चाम में सूजन वा पपड़ी वा फूल हो और इस से उस के चाम में कोढ़ की व्याधि सा कुछ देख पड़े तो वह हारून याजक के पास वा उस के पुत्र जो याजक हैं उन में से किसी के पास ३ पहुंचाया जाए। तब याजक उस के चाम की व्याधि को देखे और यदि उस व्याधि के स्थान के रोएं उजले हो गये हों और वह व्याधि चाम से गहिरी देख पड़े तो वह जान ले कि कोढ़ की व्याधि है सो याजक उस मनुष्य को देखकर उस ४ को अशुद्ध ठहराए। और यदि वह फूल उस के

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



चाम में उजला तो हो पर चाम से गहिरा न देख पड़े और न उस में के रोएं उजले हो गये हों तो याजक उस को सात दिन लों बन्द कर रखे। ५ और सातवें दिन याजक उस को देखे और यदि वह व्याधि जैसी की तैसी बनी रहे और उस के चाम में फैली न हो तो याजक उस को और भी ६ सात दिन लों बन्द कर रखे। और सातवें दिन याजक उस को फिर देखे और यदि देख पड़े कि व्याधि की चमक कम हुई और व्याधि चाम में नहीं फैली तो याजक उस को शुद्ध ठहरावे उस के तो चाम में पपड़ी ठहरेगी सो वह अपने वस्त्र ७ धोकर शुद्ध ठहरे। और यदि उस के पीछे कि वह शुद्ध ठहरने के लिये याजक को दिखाया जाए उस की पपड़ी चाम में बहुत फैल जाए तो वह ८ फिर याजक को दिखाया जाए। और यदि याजक को देख पड़े कि पपड़ी चाम में फैल गई है तो वह उस को अशुद्ध ठहराए, कोढ़ ही तो है॥

९ यदि कोढ़ की सी व्याधि किसी मनुष्य के हो १० तो वह याजक के पास पहुंचाया जाए। और याजक उस को देखे और यदि वह सूजन उस के चाम में उजली हो और उस के कारण रोएं भी उजले हो गये हों और उस सूजन में बिना चाम ११ का मांस हो, तो याजक जाने कि उस के चाम में पुराना कोढ़ है सो वह उस को अशुद्ध ठह- १२ राए और बन्द न रक्खे, वह तो अशुद्ध है। और यदि कोढ़ किसी के चाम में फूटकर यहां लों फैल जाए कि जहां कहीं याजक देखे व्याधिमान के सिख से तलुवे लों कोढ़ ने सारे चाम को छा १३ लिया हो, तो याजक देखे और यदि कोढ़ ने उस के सारे शरीर को छा लिया हो तो वह उस व्याधिमान को शुद्ध ठहराए उस का शरीर जो बिलकुल उजला हो गया होगा सो वह शुद्ध ही १४ ठहरे। पर जब उस में चामहीन मांस देख पड़े १५ तब तो वह अशुद्ध ठहरे। और याजक चामहीन मांस को देखकर उस को अशुद्ध ठहराए क्योंकि वैसा चामहीन मांस अशुद्ध ही होता है उस में १६ कोढ़ लगा रहता है। पर यदि वह चामहीन मांस फिरकर उजला हो जाए तो वह मनुष्य याजक १७ के पास जाए। तब याजक उस को देखे और यदि वह व्याधि फिरकर उजली हो गई हो तो याजक व्याधिमान को शुद्ध जानकर शुद्ध ही ठहराए॥

१८ फिर यदि किसी के चाम में फोड़ा होकर १९ चंगा हो गया हो, और फोड़े के स्थान में उजली सी सूजन वा लाली लिये हुए उजला फूल हो तो वह याजक को दिखाया जाए। सो याजक २० उस सूजन को देखे और यदि वह चाम से गहिरा देख पड़े और उस के रोएं भी उजले हो गये हों तो याजक यह जानकर उस मनुष्य को अशुद्ध ठहराए कि वह फोड़े में से फूटी हुई कोढ़ की व्याधि है। और यदि याजक देखे कि उस में उजले २१ रोएं नहीं हैं और वह चाम से गहिरी नहीं और उस की चमक कम हुई है तो याजक उस मनुष्य को सात दिन लों बन्द कर रखे। और यदि वह २२ व्याधि तब लों चाम में सचमुच फैल जाए तो याजक उस मनुष्य को अशुद्ध ठहराए, वह व्याधि तो है। पर यदि वह फूल न फैले अपने स्थान २३ ही पर बना रहे तो वह फोड़े का दाग है याजक उस मनुष्य को शुद्ध ठहराए॥

फिर यदि किसी के चाम में जलने का घाव २४ हो और उस जलने के घाव में चामहीन फूल लाली लिये हुए उजला वा उजला ही हो जाए, तो याजक उस को देखे और यदि उस फूल में के २५ रोएं उजले हो गये हों और वह चाम से गहिरा देख पड़े तो उस को जलने के दाग में से फूटा हुआ कोढ़ है याजक उस मनुष्य को अशुद्ध ठह- राए क्योंकि उस में कोढ़ की व्याधि ठहरेगी। और यदि याजक देखे कि फूल में उजले रोएं २६ नहीं और न वह चाम से कुछ गहिरा है और उस की चमक कम हुई है तो वह उस को सात दिन लों बन्द कर रखे। और सातवें दिन २७ याजक उस को देखे और यदि वह चाम में फैल गई हो तो वह उस मनुष्य को अशुद्ध ठहराए, उस को कोढ़ की व्याधि है। पर यदि वह फूल २८ चाम में न फैला अपने स्थान ही पर बना हो और उस की चमक कम हुई हो तो वह जलने की सूजन है याजक उस मनुष्य को शुद्ध ठहराए क्योंकि उस में जलने का दाग है॥

फिर यदि किसी पुरुष वा स्त्री के सिर पर २९ वा पुरुष की डाढ़ी में व्याधि हो, तो याजक ३० व्याधि को देखे और यदि वह चाम से गहिरी देख पड़े और उस में भूरे भूरे पतले बाल हों तो याजक उस मनुष्य को अशुद्ध ठहराए वह व्याधि सेंहुआं अर्थात सिर वा डाढ़ी का कोढ़ है। और ३१ यदि याजक सेंहुएं की व्याधि को देखे कि वह चाम से गहिरी नहीं है और उस में काले काले बाल नहीं हैं तो वह सेंहुएं के व्याधिमान को सात दिन लों बन्द कर रखे। और सातवें दिन ३२ याजक व्याधि को देखे तब यदि वह सेंहुआं फैला

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



न हो और उस में भूरे भूरे बाल न हों और ३३ सेंहुआं चाम से गहिरा न देख पड़े, तो वह मनुष्य मूंड़ा तो जाए पर जहां सेंहुआं हो वहां न मूंड़ा जाए और याजक उस सेंहुएवाले को ३४ और भी सात दिन लों बन्द कर रखे। और सातवें दिन याजक सेंहुए को देखे और यदि वह सेंहुआं चाम में फैला न हो और चाम से गहिरा न देख पड़े तो याजक उस मनुष्य को शुद्ध ठह- ३५ राए और वह अपने वस्त्र धोकर शुद्ध ठहरे और यदि उस के शुद्ध ठहरने के पीछे सेंहुआं चाम ३६ में कुछ भी फैले, तो याजक उस को देखे और यदि वह चाम में फैला हो तो याजक भूरे बाल ३७ न ढूंढ़े वह मनुष्य अशुद्ध है। पर यदि उस की दृष्टि में वह सेंहुआं जैसे का तैसा बना हो और उस में काले काले बाल जमे हों तो वह जाने कि सेंहुआं चंगा हो गया है और वह मनुष्य शुद्ध है सो याजक उस को शुद्ध ही ठहराए॥

३८ फिर यदि किसी पुरुष वा स्त्री के चाम में ३९ उजले फूल हों, तो याजक देखे और यदि उस के चाम में वे फूल कम उजले हों तो वह जाने कि उस को चाम में निकली हुई चाईं ही हुई है वह मनुष्य शुद्ध ठहरे॥

४० फिर जिस के सिर के बाल झड़ गये हों तो जानना कि वह चन्दुला तो है पर शुद्ध ही है। ४१ और जिस के सिर के आगे के बाल झड़ गये हों तो वह माथे का चन्दुला तो है पर शुद्ध ४२ ही है। पर यदि चन्दुले सिर वा चन्दुले माथे पर लाली लिये हुए उजली व्याधि हो तो जानना कि वह उस के चन्दुले सिर वा ४३ चन्दुले माथे पर निकला हुआ कोढ़ है। सो याजक उस को देखे और यदि व्याधि की सूजन उस के चन्दुले सिर वा चन्दुले माथे पर ऐसी लाली लिये हुए उजली हो जैसा चाम के ४४ कोढ़ में होता है, तो वह कोढ़ी और अशुद्ध है सो याजक उस को अवश्य अशुद्ध ठहराए उस के सिर की व्याधि है॥

४५ और जिस में वह व्याधि हो उस कोढ़ी के वस्त्र फटे और सिर के बाल बिखरे रहें और वह अपने ऊपरवाले होंठ को ढांपे हुए अशुद्ध अशुद्ध ४६ यों पुकारा करे। जितने दिन लों वह व्याधि उस में रहे उतने दिन लों वह जो अशुद्ध रहेगा इस लिये अशुद्ध ठहरा भी रहे सो वह अकेला रहा करे उस के रहने का स्थान छावनी से बाहर हो॥

४७ फिर जिस वस्त्र में कोढ़ की व्याधि हो चाहे ४८ वह वस्त्र ऊन का हो चाहे सन का, वह व्याधि चाहे उस सन वा ऊन के वस्त्र के ताने में हो चाहे बाने में वा वह व्याधि चमड़े में वा चमड़े ४९ की बनी हुई किसी वस्तु में हो, यदि वह व्याधि किसी वस्त्र के चाहे ताने में चाहे बाने में वा चमड़े में वा चमड़े की किसी वस्तु में हरी सी वा लाल सी हो तो जानना कि वह कोढ़ की व्याधि है और वह याजक को दिखाई जाए। ५० और याजक व्याधि को देखे और व्याधिवाली ५१ वस्तु को सात दिन बन्द कर रक्खे। और सातवें दिन वह उस व्याधि को देखे और यदि वह वस्त्र के चाहे ताने में चाहे बाने में वा चमड़े में वा चमड़े की बनी हुई किसी वस्तु में फैल गई हो तो जानना कि व्याधि गलित कोढ़ है इस लिये वह वस्तु चाहे कैसे ही काम क्यों न आती हो ५२ तौभी अशुद्ध ठहरेगी। सो वह उस वस्त्र को जिस के ताने वा बाने में वह व्याधि हो चाहे वह ऊन का हो चाहे सन का वा उस चमड़े की वस्तु को जलाए वह व्याधि गलित कोढ़ की है ५३ वह वस्तु आग में जलाई जाए। और यदि याजक देखे कि वह व्याधि उस वस्त्र के ताने वा बाने में वा चमड़े की उस वस्तु में नहीं फैली, ५४ तो जिस वस्तु में व्याधि हो उस के धोने की आज्ञा दे तब उसे और भी सात दिन लों बन्द ५५ कर रक्खे। और उस के धोने के पीछे याजक उस को देखे और यदि व्याधि का न तो रंग बदला हो और न व्याधि फैली हो तो जानना कि वह अशुद्ध है उसे आग में जलाना क्योंकि चाहे वह व्याधि भीतर चाहे ऊपरवार की हो तौभी ५६ वह कटाव ठहरेगा। और यदि याजक देखे कि उस के धोने के पीछे व्याधि की चमक कम हुई तो वह उस को वस्त्र के चाहे ताने चाहे बाने में ५७ से वा चमड़े में से फाड़के निकाले। और यदि वह व्याधि तब भी उस वस्त्र के ताने वा बाने में वा चमड़े की उस वस्तु में देख पड़े तो जानना कि वह फूटके निकली हुई व्याधि है और जिस में ५८ वह व्याधि हो उसे आग में जलाना। और यदि उस वस्त्र से जिस के ताने वा बाने में व्याधि हो वा चमड़े की जो वस्तु हो उस से जब धोई जाए तब व्याधि जाती रही हो तो वह दूसरी बार धुलकर ५९ शुद्ध ठहरे। ऊन वा सन के वस्त्र में के ताने वा बाने में वा चमड़े की किसी वस्तु में जो कोढ़ की व्याधि हो उस के शुद्ध अशुद्ध ठहराने की यही व्यवस्था है॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१४. फिर यहोवा ने मूसा से कहा, २ कोढ़ी के शुद्ध ठहराने की यह व्यवस्था है कि वह याजक के पास पहुंचाया ३ जाए। और याजक छावनी के बाहर जाए और याजक उस कोढ़ी को देखे और यदि उस ४ की कोढ़ की व्याधि चंगी हुई हो, तो याजक आज्ञा दे कि शुद्ध ठहरनेहारे के लिये दो शुद्ध और जीते पक्षी देवदारु की लकड़ी लाही रंग ५ का कपड़ा और जूफा ये सब लिये जाएं। और याजक आज्ञा दे कि एक पक्षी बहते हुए जल के ऊपर मिट्टी के पात्र में बलि किया जाए। ६ तब वह जीते पक्षी को देवदारु की लकड़ी लाही के रंग के कपड़े और जूफा इन सभों समेत लेकर एक संग उस पक्षी के लोहू में जो बहते हुए जल के ऊपर बलि किया जाएगा ७ बोर दे, और कोढ़ से शुद्ध ठहरनेहारे पर सात बार छिड़ककर उस को शुद्ध ठहराए तब उस ८ जीते हुए पक्षी को मैदान में छोड़ दे। और शुद्ध ठहरनेहारा अपने वस्त्रों को धो सब बाल मुंड़ाकर जल से स्नान करे तब वह शुद्ध ठहरे और उस के पीछे वह छावनी में तो आने पाए पर सात दिन लों अपने डेरे से बाहर ९ रहे। और सातवें दिन वह सिर डाढ़ी और भौंहों के सब बाल मुंड़ाए बरन सब अंग मुण्डन कराए और अपने वस्त्रों को धोए और जल से १० स्नान करे तब वह शुद्ध ठहरेगा। और आठवें दिन वह दो निर्दोष भेड़ के बच्चे और बरस दिन की एक निर्दोष भेड़ की बच्ची और अन्न-बलि के लिये तेल से सना हुआ एपा का तीन दसवें अंश मैदा और लोग भर तेल लाए। ११ और शुद्ध ठहरानेहारा याजक इन वस्तुओं समेत उस शुद्ध ठहरनेहारे मनुष्य को यहोवा के सन्मुख मिलापवाले तंबू के द्वार पर खड़ा १२ करे। तब याजक एक भेड़ का बच्चा लेकर दोषबलि के लिये उसे और उस लोग भर तेल को समीप लाए और इन दोनों को हिलाने की भेंट करके यहोवा के साम्हने हिलाए। १३ और वह उस भेड़ के बच्चे को उसी स्थान में जहां वह पापबलि और होमबलिपशुओं को बलि किया करेगा अर्थात पवित्रस्थान में बलि करे क्योंकि जैसा पापबलि याजक का ठहरेगा वैसा ही दोषबलि भी उसी का ठहरेगा वह १४ परमपवित्र है। तब याजक दोषबलि के लोहू में से कुछ लेकर शुद्ध ठहरनेहारे के दहिने कान के सिरे पर और उस के दहिने हाथ और दहिने पांव के अंगूठों पर लगाए। और याजक उस १५ लोग भर तेल में से कुछ लेकर अपने बायें हाथ की हथेली पर डाले। और याजक अपने दहिने १६ हाथ की अंगुली को अपनी बाईं हथेली पर के तेल में बोरके उस तेल में से कुछ अपनी अंगुली से यहोवा के सन्मुख सात बार छिड़के। और जो तेल उस की हथेली पर रह जाएगा १७ याजक उस में से कुछ शुद्ध ठहरनेहारे के दहिने कान के सिरे पर और उस के दहिने हाथ और दहिने पांव के अंगूठों पर दोषबलि के लोहू के ऊपर लगाए। और जो तेल याजक की १८ हथेली पर रह जाए उस को वह शुद्ध ठहरनेहारे के सिर पर डाल दे और याजक उस के लिये यहोवा के साम्हने प्रायश्चित्त करे। और याजक १९ पापबलि को भी चढ़ाके उस के लिये जो अपनी अशुद्धता से शुद्ध ठहरनेहारा हो प्रायश्चित्त करे और उस के पीछे होमबलिपशु को बलि करके, अन्नबलि समेत वेदी पर चढ़ाए सो याजक उस २० के लिये प्रायश्चित्त करे और वह शुद्ध ठहरेगा॥

पर यदि वह दरिद्र हो और इतना लाने की २१ उस के पूंजी न हो तो वह अपना प्रायश्चित्त कराने के लिये हिलाने को एक भेड़ का बच्चा दोषबलि के लिये और तेल से सना हुआ एपा का दसवां अंश मैदा अन्नबलि करके और लोग भर तेल लाए, और दो पिंडुक वा कबूतरी के २२ दो बच्चे लाए जैसे कि वह ला सके और इन में से एक तो पापबलि और दूसरा होमबलि हो। और आठवें दिन वह इन सभों को अपने शुद्ध २३ ठहरने के लिये मिलापवाले तंबू के द्वार पर यहोवा के सन्मुख याजक के पास ले आए। तब २४ याजक उस लोग भर तेल और दोषबलिवाले भेड़ के बच्चे को लेकर हिलाने की भेंट करके यहोवा के साम्हने हिलाए। फिर दोषबलिवाला २५ भेड़ का बच्चा बलि किया जाए और याजक उस के लोहू में से कुछ लेकर शुद्ध ठहरनेहारे के दहिने कान के सिरे पर और उस के दहिने हाथ और दहिने पांव के अंगूठों पर लगाए। फिर याजक २६ उस तेल में से कुछ अपने बायें हाथ की हथेली पर डालकर, अपने दहिने हाथ की अंगुली से २७ अपनी बाईं हथेली पर के तेल में से कुछ यहोवा के सन्मुख सात बार छिड़के। फिर याजक अपनी २८ हथेली पर के तेल में से कुछ शुद्ध ठहरनेहारे के दहिने कान के सिरे पर और उस के दहिने हाथ

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



और दहिने पांव के अंगूठों पर दोषबलि के लोहू २९ के स्थान पर लगाए। और जो तेल याजक की हथेली पर रह जाए उसे वह शुद्ध ठहरनेहारे के लिये यहोवा के साम्हने प्रायश्चित्त करने को उस के ३० सिर पर डाल दे। तब वह पिंडुकों वा कबूतरी के बच्चों में से जो वह ला सका हो एक को चढ़ाए। ३१ अर्थात जो पक्षी वह ला सका हो उन में से वह एक को पापबलि करके और अन्नबलि समेत दूसरे को होमबलि करके चढ़ाए इस रीति याजक शुद्ध ठहरनेहारे के लिये यहोवा के साम्हने प्रायश्चित्त ३२ करे। जिसे कोढ़ की व्याधि हुई हो और उस के इतनी पूंजी न हो कि शुद्ध ठहरने की सामग्री को ला सके उस के लिये यही व्यवस्था है॥

३३ फिर यहोवा ने मूसा और हारून से कहा, ३४ जब तुम लोग कनान देश में पहुंचो जिसे मैं तुम्हारी निज भूमि होने के लिये तुम्हें देता हूं उस समय यदि मैं कोढ़ की व्याधि तुम्हारे अधि- ३५ कार के किसी घर में दिखाऊं, तो जिस का वह घर हो सो आकर याजक को यों बता दे कि मुझे ऐसा देख पड़ता है कि घर में मानो कोई व्याधि ३६ है। तब याजक आज्ञा दे कि उस घर में व्याधि देखने के लिये मेरे जाने से पहिले उसे खाली करो ऐसा न हो कि जो कुछ घर में हो वह सब अशुद्ध ठहरे और पीछे याजक घर देखने को भीतर ३७ जाए। तब वह उस व्याधि को देखे और यदि वह व्याधि घर की भीतों पर हरी हरी सी वा लाल लाल सी मानो खुदी हुई लकीरों के रूप में हो और ये लकीरें भीत में गहिरी देख पड़ती हों, ३८ तो याजक घर से बाहर द्वार पर जाकर घर को ३९ सात दिन लों बन्द कर रक्खे। और सातवें दिन याजक आकर देखे और यदि वह व्याधि घर ४० की भीतों पर फैल गई हो, तो याजक आज्ञा दे कि जिन पत्थरों को व्याधि है उन्हें निकालकर नगर से बाहर किसी अशुद्ध स्थान में फेंक दो। ४१ और वह घर के भीतर भीतर चारों ओर खुरचवा दे और वह खुरचन नगर से बाहर किसी अशुद्ध ४२ स्थान में डाली जाए। और लोग दूसरे पत्थर लेकर पहिले पत्थरों के स्थान में लगाएं और ४३ याजक दूसरा गारा लेकर घर पर फेरे। और यदि पत्थरों के निकाले जाने और घर के खुरचे और लेसे जाने के पीछे वह व्याधि फिर घर में ४४ फूट निकले, तो याजक आकर देखे और यदि वह व्याधि घर में फैल गई हो तो वह जान ले ४५ कि घर में गलित कोढ़ है वह अशुद्ध है। और वह सब गारे समेत पत्थर लकड़ी बरन सारे घर को खुदवाकर गिरा दे और उन सब वस्तुओं को उठवाकर नगर से बाहर किसी अशुद्ध स्थान पर ४६ फेंकवा दे। और जब लों वह घर बन्द रहे तब लों यदि कोई उस में जाए तो वह सांझ लों ४७ अशुद्ध रहे। और जो कोई उस घर में सोए वह अपने वस्त्रों को धोए और जो कोई उस घर में ४८ खाना खाए वह भी अपने वस्त्रों को धोए। और यदि याजक आकर देखे कि जब से घर लेसा गया तब से उस में व्याधि नहीं फैली तो यह जानकर कि वह व्याधि दूर हो गई है घर को ४९ शुद्ध ठहराए। और वह घर का पाप दूर करने के लिये दो पक्षी देवदारु की लकड़ी लाही रंग का ५० कपड़ा और जूफा लिवा लाए, और एक पक्षी को बहते हुए जल के ऊपर मिट्टी के पात्र में बलि ५१ करे। तब वह देवदारु की लकड़ी लाही रंग के कपड़े और जूफा इन सभों समेत जीते हुए पक्षी को लेकर बलि किये हुए पक्षी के लोहू में और बहते हुए जल में बोर दे और उन से घर पर ५२ सात बेर छिड़के। और वह पक्षी के लोहू और बहते हुए जल और जीते हुए पक्षी और देवदारु की लकड़ी और जूफा और लाही रंग के कपड़े ५३ के द्वारा घर का पाप दूर करे। तब वह जीते हुए पक्षी को नगर से बाहर मैदान में छोड़ दे इसी रीति से वह घर के लिये प्रायश्चित्त करे तब वह शुद्ध ठहरेगा॥

५४ सब भांति के कोढ़ की व्याधि और सेंहुए, ५५ और वस्त्र और घर के कोढ़, और सूजन ५५, ५६ ५७ और पपड़ी और फूल के विषय में, शुद्ध अशुद्ध ठहराने की शिक्षा की व्यवस्था यही है। सारे कोढ़ की व्यवस्था यही है॥

(ऐसे लोगों की विधि जिन के प्रमेह हो.)

१५. फिर १ यहोवा ने मूसा और २ हारून से कहा, इस्राएलियों से यों कहो कि जिस जिस पुरुष के प्रमेह हो वह उस कारण अशुद्ध ठहरे। ३ और चाहे बहता रहे चाहे बहना बन्द भी हो तौभी उस की ४ अशुद्धता ठहरेगी। जिस के प्रमेह हो वह जिस जिस बिछौने पर लेटे वह अशुद्ध ठहरे और जिस जिस वस्तु पर वह बैठे वह भी अशुद्ध ठहरे। ५ और जो कोई उस के बिछौने को छूए वह अपने वस्त्रों को धोकर जल से स्नान करे और सांझ ६ लों अशुद्ध ठहरा रहे। और जिस के प्रमेह हो वह जिस वस्तु पर बैठा हो उस पर जो कोई बैठे वह

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


अपने वस्त्रों को धोकर जल से स्नान करे और ७ सांझ लों अशुद्ध ठहरा रहे। और जिस के प्रमेह हो उस से जो कोई छू जाए वह अपने वस्त्रों को धोकर जल से स्नान करे और सांझ लों ८ अशुद्ध रहे। और जिस के प्रमेह हो वह यदि किसी शुद्ध मनुष्य पर थूके तो वह अपने वस्त्रों को धोकर जल से स्नान करे और सांझ लों ९ अशुद्ध रहे। और जिस के प्रमेह हो वह सवारी की १० जिस वस्तु पर बैठे वह अशुद्ध ठहरे। और जो कोई किसी वस्तु को जो उस के नीचे रही हो छूए वह सांझ लों अशुद्ध रहे और जो कोई ऐसी किसी वस्तु को उठाए वह अपने वस्त्रों को धोकर जल से स्नान करे और सांझ लों अशुद्ध रहे। ११ और जिस के प्रमेह हो वह जिस किसी को बिन हाथ धोये छूए वह अपने वस्त्रों को धोकर जल से १२ स्नान करे और सांझ लों अशुद्ध रहे। और जिस के प्रमेह हो वह मिट्टी के जिस किसी पात्र को छूए वह तोड़ डाला जाए और काठ के सब १३ प्रकार के पात्र जल से धोये जाएं। फिर जिस के प्रमेह हो वह जब अपने रोग से चंगा हो जाए तब से शुद्ध ठहरने के सात दिन गिन ले और उन के बीतने पर अपने वस्त्रों को धोकर बहते हुए जल से स्नान करे तब वह शुद्ध ठह-१४ रेगा। और आठवें दिन वह दो पिंडुक वा कबूतरी के दो बच्चे लेकर मिलापवाले तंबू के द्वार पर यहोवा के सन्मुख जाकर उन्हें याजक को दे। १५ तब याजक उन में से एक को पापबलि और दूसरे को होमबलि करके चढ़ाए और याजक उस के लिये उस के प्रमेह के कारण यहोवा के साम्हने प्रायश्चित्त करे॥

१६ फिर यदि किसी पुरुष का वीर्य्य स्खलित हो जाए तो वह अपने सारे शरीर को जल से धोए १७ और सांझ लों अशुद्ध रहे। और जिस किसी वस्त्र वा चमड़े पर वह वीर्य्य पड़े वह जल से १८ धोया जाए और सांझ लों अशुद्ध रहे। और जब कोई पुरुष स्त्री से प्रसंग करे तो वे दोनों जल से स्नान करें और सांझ लों अशुद्ध रहें॥

१९ फिर जब कोई स्त्री ऋतुमती हो तो वह सात दिन लों अशुद्ध ठहरी रहे और जो कोई उस २० को छूए वह सांझ लों अशुद्ध रहे। और जब लों वह अशुद्ध रहे तब लों जिस जिस वस्तु पर वह लेटे और जिस जिस वस्तु पर वह बैठे वे सब २१ अशुद्ध ठहरें। और जो कोई उस के बिछौने को छूए वह अपने वस्त्र धोकर जल से स्नान करे और सांझ लों अशुद्ध रहे। और जो कोई किसी २२ वस्तु को छूए जिस पर वह बैठी हो वह अपने वस्त्र धोकर जल से स्नान करे और सांझ लों अशुद्ध रहे। और यदि बिछौने वा और किसी २३ वस्तु पर जिस पर वह बैठी हो छूने के समय उस का रुधिर लगा हो तो छूनेहारा सांझ लों अशुद्ध रहे। और यदि कोई पुरुष उस से प्रसंग करे २४ और उस का रुधिर उस के लग जाए तो वह पुरुष सात दिन लों अशुद्ध रहे और जिस जिस बिछौने पर वह लेटे वे सब अशुद्ध ठहरें॥

फिर यदि कोई स्त्री अपने ऋतु के योग्य समय २५ को छोड़ बहुत दिन रजस्वला रहे वा उस योग्य समय से अधिक ऋतुमती रहे तो जब लों वह ऐसी रहे तब लों वह अशुद्ध ठहरी रहे। उस के २६ ऋतुमती रहने के सब दिनों में जिस जिस बिछौने पर वह लेटे वे सब उस के रजसवाले बिछौने के समान ठहरें और जिस जिस वस्तु पर वह बैठे वे भी उस के ऋतुमती रहने के योग्य दिनों की नाईं अशुद्ध ठहरें। और जो कोई उन वस्तुओं २७ को छूए वह अशुद्ध ठहरे सो वह अपने वस्त्रों को धोकर जल से स्नान करे और सांझ लों अशुद्ध रहे। और जब वह स्त्री अपने ऋतु से शुद्ध हो २८ जाए तब से वह सात दिन गिन ले और उन के बीतने पर वह शुद्ध ठहरे। फिर आठवें दिन २९ वह दो पिंडुक वा कबूतरी के दो बच्चे लेकर मिलापवाले तंबू के द्वार पर याजक के पास जाए। तब याजक एक को पापबलि और दूसरे ३० को होमबलि करके चढ़ाए और याजक उस के लिये उस के रजस की अशुद्धता के कारण यहोवा के साम्हने प्रायश्चित्त करे॥

इस प्रकार से तुम इस्राएलियों को उन की ३१ अशुद्धता से न्यारे कर रक्खो कहीं ऐसा न हो कि वे यहोवा के निवास को जो उन के बीच है अशुद्ध करके अपनी अशुद्धता में फंसे हुए मर जाएं॥

जिस के प्रमेह हो और जो पुरुष वीर्य्य ३२ स्खलित होने से अशुद्ध हो, और जो स्त्री ऋतु-३३ मती हो और क्या पुरुष क्या स्त्री जिस किसी के धातुरोग हो और जो पुरुष अशुद्ध स्त्री से प्रसंग करे इन सभों की यही व्यवस्था है॥

(प्रायश्चित्त के दिन का आचार.)

**१६. जब** हारून के दो पुत्र यहोवा के साम्हने समीप जाकर मर गये उस के पीछे यहोवा ने मूसा से बातें


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२ किई। और यहोवा ने मूसा से कहा, अपने भाई हारून से कह कि संदूक के ऊपर के प्रायश्चित्त-वाले ढकने के आगे बीचवाले पर्दे की आड़ में के पवित्रस्थान में हर एक समय तो प्रवेश न करना नहीं तो मर जाएगा क्योंकि मैं प्रायश्चित्तवाले ३ ढकने के ऊपर बादल में दिखाई दूंगा। और जब हारून पवित्रस्थान में प्रवेश करे तब इस रीति से करे अर्थात पापबलि के लिये एक बछड़े को और होमबलि के लिये एक मेढ़े को लेकर आए। ४ वह सन के कपड़े का पवित्र अंगरखा और अपने तन पर सन के कपड़े की जांघियां पहिने और सन के कपड़े की पेटी और सन के कपड़े की पगड़ी भी बांधे हुए प्रवेश करे ये जो पवित्र वस्त्र हैं सो वह जल से स्नान करके इन्हें पहिन-५ कर आए। फिर वह इस्राएलियों की मण्डली के पास से पापबलि के लिये दो बकरे और ६ होमबलि के लिये एक मेढ़ा ले। और हारून उस पापबलि के बछड़े को जो उसी के लिये होगा चढ़ाकर अपने और अपने घराने के लिये प्राय-७ श्चित्त करे। और वह दोनों बकरों को लेकर मिलापवाले तंबू के द्वार पर यहोवा के साम्हने ८ खड़ा करे। और हारून दोनों बकरों पर चिट्ठी डाले एक चिट्ठी तो यहोवा के लिये और एक ९ अजाजेल के लिये डाली जाए। और जिस बकरे पर यहोवा के लिये चिट्ठी निकले उस को तो हारून समीप ले आ पापबलि करके चढ़ाए। १० पर जिस बकरे पर अजाजेल के लिये चिट्ठी निकले वह यहोवा के साम्हने जीता खड़ा किया जाए कि उस से प्रायश्चित्त किया जाए और वह ११ अजाजेल के लिये जंगल में छोड़ा जाए। और हारून उस पापबलि के बछड़े को जो उसी के लिये होगा समीप ले आए और उस को बलि करके अपने और अपने घराने के लिये प्रायश्चित्त १२ करे। और जो वेदी यहोवा के सन्मुख है उस पर के जलते हुए कोयलों से भरे हुए धूपदान को लेकर और अपनी दोनों मुट्ठियों को कूटे हुए सुगन्धित धूप से भरके वह बीचवाले पर्दे के १३ भीतर ले आकर, यहोवा के सन्मुख आग पर धूप दे कि धूप का धूआं साक्षीपत्र के ऊपर के प्रायश्चित्त के ढकने पर छा जाए नहीं तो वह १४ मर जाएगा। तब वह बछड़े के लोहू में से कुछ लेकर पूरब की ओर प्रायश्चित्त के ढकने के ऊपर अंगुली से छिड़के और फिर उस लोहू में से कुछ अंगुली के द्वारा उस ढकने के साम्हने भी सात बार छिड़क दे। फिर वह उस पापबलि के बकरे १५ को जो साधारण लोगों के लिये होगा बलि करके उसके लोहू को बीचवाले पर्दे की आड़ में ले आए और जैसे उस को बछड़े के लोहू से करना है वैसे ही वह बकरे के लोहू से भी करे अर्थात उस को प्रायश्चित्त के ढकने पर और उस के साम्हने भी छिड़के। और वह इस्राएलियों की १६ भान्ति भान्ति की अशुद्धता और अपराधों और उन के सब पापों के कारण पवित्रस्थान के लिये प्रायश्चित्त करे और मिलापवाला तंबू जो उन के संग उन की भांति भांति की अशुद्धता के बीच रहता है[1] उस के लिये भी वह वैसा ही करे। १७ और जब हारून प्रायश्चित्त करने के लिये पवित्र-स्थान में प्रवेश करे तब से जब लों वह अपने और अपने घराने और इस्राएल की सारी मण्डली के लिये प्रायश्चित्त करके बाहर न निकले तब लों और कोई मनुष्य मिलापवाले तंबू में न १८ रहे। फिर वह निकलकर उस वेदी के पास जो यहोवा के साम्हने है जाकर उस के लिये प्राय-श्चित्त करे अर्थात बछड़े के लोहू और बकरे के लोहू दोनों में से कुछ लेकर उस वेदी के चारों १९ कोनों के सींगों पर लगाए, और लोहू में से कुछ अपनी अंगुली के द्वारा सात बार उस पर छिड़क कर उसे इस्राएलियों की भांति भांति की अशुद्धता २० छुड़ाकर शुद्ध और पवित्र करे। और जब वह पवित्र स्थान और मिलापवाले तंबू और वेदी के लिये प्रायश्चित्त कर चुके तब जीते हुए बकरे को समीप २१ ले आए। और हारून अपने दोनों हाथों को जीते हुए बकरे पर टेककर इस्राएलियों के सब अधर्म्म के कामों और उन के सब अपराधों निदान उन के सारे पापों को अंगीकार करे और उन को बकरे के सिर पर उतारे फिर उस को किसी ठहराये २२ हुए मनुष्य के हाथ जंगल में भेजके छुड़ा दे। और वह बकरा अपने पर लदे हुए उन के सब अधर्म्म के कामों को किसी निराले देश में उठा ले जाए और वह मनुष्य बकरे को जंगल में छोड़ आए। २३ तब हारून मिलापवाले तंबू में आए और जो सन के वस्त्र पहिने हुए वह पवित्रस्थान में प्रवेश २४ करे उन्हें उतारके वहां रख दे। फिर वह किसी पवित्र स्थान में जल से स्नान कर अपने निज वस्त्र पहिन बाहर जाकर अपने होमबलि और साधारण लोगों के होमबलि को चढ़ाकर अपने और साधारण लोगों के लिये प्रायश्चित्त करे।

(१) मूल में, बास किये रहता है।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२५ और पापबलि की चरबी को वह वेदी पर २६ जलाए। और जो मनुष्य बकरे को अजाजेल के लिये छोड़ आए वह अपने वस्त्रों को धोए और जल से स्नान करे और पीछे वह छावनी में आने २७ पाए। और पापबलि का बछड़ा और पापबलि का बकरा भी जिन का लोहू पवित्रस्थान में प्रायश्चित्त करने के लिये पहुंचाया जाए वे दोनों छावनी से बाहर पहुंचाये जाएं और उन की खाल मांस २८ और गोबर आग में जलाये जाएं। और जो उन को जलाए वह अपने वस्त्रों को धोए और जल से स्नान करे और पीछे छावनी में आने पाए॥

२९ और तुम लोगों के लिये यह सदा की विधि ठहरे कि सातवें महीने के दसवें दिन को तुम अपने अपने जीव को दुःख देना और उस दिन चाहे तुम्हारे निज देश का कोई हो चाहे तुम्हारे बीच रहनेहारा कोई परदेशी हो कोई किसी ३० प्रकार का काम काज न करे। क्योंकि उस दिन तुम्हें शुद्ध करने के लिये तुम्हारे निमित्त प्रायश्चित्त किया जायगा बरन तुम अपने सब पापों ३१ से यहोवा के साम्हने शुद्ध ठहरोगे। वह तुम्हारे लिये परमविश्राम का दिन ठहरे और तुम उस दिन अपने अपने जीव को दुःख देना यह सदा ३२ की विधि है। और अपने पिता के स्थान पर याजक ठहरने के लिये जिस का अभिषेक और संस्कार किया जाए वह भी प्रायश्चित्त किया करे अर्थात सन के पवित्र वस्त्रों को पहिनकर, ३३ पवित्रस्थान और मिलापवाले तंबू और वेदी के लिये प्रायश्चित्त करे और याजकों के और मण्डली ३४ के सब लोगों के लिये भी प्रायश्चित्त करे। और यह तुम्हारे लिये सदा की विधि ठहरे कि इस्राएलियों के लिये बरस दिन में एक बार तुम्हारे सारे पापों का प्रायश्चित्त किया जाए। यहोवा की इस आज्ञा के अनुसार जो उस ने मूसा को दिई थी हारून ने किया॥

(बलिदान केवल पवित्र तंबू के साम्हने करने की आज्ञा.)

**१७.** **फिर** यहोवा ने मूसा से कहा, २ हारून और उस के पुत्रों से और सारे इस्राएलियों से कह कि यहोवा ने यह ३ आज्ञा दिई है कि, इस्राएल के घराने में से कोई मनुष्य हो जो बैल वा भेड़ के बच्चे वा बकरी को चाहे छावनी में चाहे छावनी से बाहर ४ घात करके, मिलापवाले तंबू के द्वार पर यहोवा के निवास के साम्हने यहोवा के लिये चढ़ाने के निमित्त न ले जाए तो उस मनुष्य को लोहू बहाने का दोष लगेगा और वह मनुष्य जो लोहू बहानेहारा ठहरेगा सो वह अपने लोगों के बीच से ५ नाश किया जाए। इस विधि का यह कारण है कि इस्राएली जो अपने बलिपशुओं को खुले मैदान में बलि करते हैं वे उन्हें मिलापवाले तंबू के द्वार पर याजक के पास यहोवा के लिये ले जाकर उसी के लिये मेलबलि करके बलि किया ६ करें। और याजक लोहू को मिलापवाले तंबू के द्वार पर यहोवा की वेदी के ऊपर छिड़के और चरबी को उस के लिये सुखदायक सुगंध करके ७ जलाए। और वे जो बकरों के पूजक[1] होकर व्यभिचार करते हैं वे फिर अपने बलिपशुओं को उन के लिये बलि न करें। तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में यह सदा की विधि ठहरे॥

८ सो तू उन से कह कि इस्राएल के घराने के लोगों में से वा उन के बीच रहनेहारे परदेशियों में से कोई मनुष्य क्यों न हो जो होमबलि वा ९ मेलबलि चढ़ाए, और उस को मिलापवाले तंबू के द्वार पर यहोवा के लिये चढ़ाने को न ले आए वह मनुष्य अपने लोगों में से नाश किया जाए॥

(लोहू की पवित्रता.)

१० फिर इस्राएल के घराने के लोगों में से वा उन के बीच रहनेहारे परदेशियों में से कोई मनुष्य क्यों न हो जो किसी प्रकार का लोहू खाए मैं उस लोहू खानेहारे के विमुख होकर उस को ११ उस के लोगों के बीच से नाश कर डालूंगा। क्योंकि शरीर का प्राण लोहू में रहता है और उस को मैं ने तुम लोगों को वेदी पर चढ़ाने के लिये दिया है कि तुम्हारे प्राणों के लिये प्रायश्चित्त किया जाए क्योंकि प्राण के कारण लोहू ही से प्रायश्चित्त होता १२ है। इस कारण मैं इस्राएलियों से कहता हूं कि तुम में से कोई प्राणी लोहू न खाए और जो परदेशी तुम्हारे बीच रहे वह भी लोहू न खाए॥

१३ सो इस्राएलियों में से वा उन के बीच रहनेहारे परदेशियों में से कोई मनुष्य क्यों न हो जो अहेर करके खाने के योग्य पशु वा पक्षी को पकड़े वह उस के लोहू को उण्डेलकर धूलि से ढांपे। १४ क्योंकि सब प्राणियों का प्राण जो है उन का लोहू ही उन का प्राण ठहरा है इसी से मैं इस्राएलियों से कहता हूं कि किसी प्रकार के प्राणी के लोहू को तुम न खाना क्योंकि सब प्राणियों का प्राण उन का लोहू ही है उस को १५ जो कोई खाए वह नाश किया जाए। और देशी

(१) मूल में. के पीछे।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



हो वा परदेशी हो जो किसी लोथ वा फाड़े हुए पशु का मांस खाए वह अपने वस्त्रों को धोकर जल से स्नान करे और सांझ लों अशुद्ध रहे तब वह शुद्ध ठहरेगा। १६ और यदि वह उन को न धोए और न स्नान करे तो उस को अपने अधर्म्म का भार उठाना पड़ेगा ॥

(भान्ति भान्ति के घिनौने कामों का निषेध.)

**१८. फिर** यहोवा ने मूसा से कहा, २ इस्राएलियों से कहो कि ३ मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं। मिस्र देश के कामों के अनुसार जिस में तुम रहते थे न करना और कनान देश के कामों के अनुसार जहां मैं तुम्हें ले चलता हूं न करना और न उन देशों ४ की विधियों पर चलना। मेरे ही नियमों को मानना और मेरी ही विधियों को मानते हुए उन पर चलना मैं तो तुम्हारा परमेश्वर यहोवा ५ हूं। सो तुम मेरे नियमों और मेरी विधियों को मानना जो मनुष्य उन को माने वह उन के ६ कारण जीता रहेगा मैं तो यहोवा हूं। तुम में से कोई अपनी किसी निकट कुटुम्बिन का तन उघाड़ने को उस के पास न जाए मैं तो यहोवा ७ हूं। अपनी माता का तन जो तुम्हारे पिता का तन है न उघाड़ना वह तो तुम्हारी माता है सो ८ तुम उस का तन न उघाड़ना। अपनी सौतेली माता का भी तन न उघाड़ना वह तो तुम्हारे ९ पिता ही का तन है। अपनी बहिन चाहे सगी हो चाहे सौतेली हो चाहे वह घर में उत्पन्न हुई १० हो चाहे बाहर उस का तन न उघाड़ना। अपनी पोती वा अपनी नतिनी का तन न उघाड़ना ११ उन की देह तो मानो तुम्हारी ही है। तुम्हारी सौतेली बहिन जो तुम्हारे पिता से उत्पन्न हुई वह तुम्हारी बहिन है इस कारण उस का तन १२ न उघाड़ना। अपनी फूफी का तन न उघाड़ना वह तो तुम्हारे पिता की निकट कुटुम्बिन १३ है। अपनी मौसी का तन न उघाड़ना क्योंकि वह तुम्हारी माता की निकट कुटुम्बिन है। १४ अपने चचा का तन न उघाड़ना अर्थात उस की स्त्री के पास न जाना वह तो तुम्हारी चची १५ है। अपनी बहू का तन न उघाड़ना वह तो तुम्हारे बेटे की स्त्री है सो तुम उस का तन न १६ उघाड़ना। अपनी भौजी का तन न उघाड़ना १७ वह तो तुम्हारे भाई ही का तन है। किसी स्त्री और उस की बेटी दोनों का तन न उघाड़ना और उस की पोती को वा उस की नतिनी को अपनी स्त्री करके उस का तन न उघाड़ना वे तो निकट कुटुम्बिनें हैं सो ऐसा करना महापाप है। १८ और अपनी स्त्री की बहिन को भी अपनी स्त्री करके उस की सौत न करना कि पहिली के जीते जी उस का तन भी उघाड़े। १९ फिर जब लों कोई स्त्री अपने ऋतु के कारण अशुद्ध रहे तब लों उस के पास उस का तन उघाड़ने को न जाना। २० फिर अपने भाईबन्धु की स्त्री से कुकर्म्म करके अशुद्ध न हो जाना। २१ और अपने सन्तान में से किसी को मोलेक के लिये होम करके न चढ़ाना और न अपने परमेश्वर के नाम को अपवित्र ठहराना मैं तो यहोवा हूं। २२ स्त्रीगमन की रीति पुरुषगमन न करना वह तो घिनौना काम है। २३ किसी जाति के पशु के साथ पशुगमन करके अशुद्ध न हो जाना और न कोई स्त्री पशु के साम्हने इस लिये खड़ी हो कि उस के संग कुकर्म्म करे यह तो उलटी बात है ॥

२४ ऐसा ऐसा कोई काम करके अशुद्ध न हो जाना क्योंकि जिन जातियों को मैं तुम्हारे आगे से निकालने पर हूं वे ऐसे ऐसे काम करके अशुद्ध हो गई हैं। २५ और उन का देश भी अशुद्ध हुआ इस कारण मैं उस पर उस के अधर्म्म का दण्ड देता हूं और वह देश अपने निवासियों को उगल देता है। २६ इस कारण तुम लोग मेरी विधियों और नियमों को मानना और चाहे देशी चाहे तुम्हारे बीच रहनेहारा परदेशी तुम में से कोई ऐसा घिनौना काम न करे। २७ क्योंकि ऐसे सब घिनौने कामों को उस देश के मनुष्य जो तुम से पहिले उस में रहते हैं वे करते आये हैं इस से वह देश अशुद्ध हो गया है। २८ सो ऐसा न हो कि जिस रीति जो जाति तुम से पहिले उस देश में रहती है उस को वह उगल देता है उसी रीति जब तुम उस को अशुद्ध करो तो वह तुम को भी उगल दे। २९ जितने ऐसा कोई घिनौना काम करें वे सब प्राणी अपने लोगों में से नाश किये जाएं। ३० यह जो आज्ञा मैं ने मानने को दिई है उसे तुम मानना और जो घिनौनी रीतियां तुम से पहिले प्रचलित हैं उन में से किसी पर न चलना और न उन के कारण अशुद्ध हो जाना मैं तो तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं ॥

(भांति भांति का आचार.)

**१९. फिर** यहोवा ने मूसा से कहा, १ २ इस्राएलियों की सारी मण्डली से कहो कि तुम पवित्र रहना क्योंकि मैं

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३ तुम्हारा परमेश्वर यहोवा पवित्र हूं । तुम अपनी अपनी माता और अपने अपने पिता का भय मानना और मेरे विश्रामदिनों को पालना मैं ४ तो तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं । तुम मूरतों की ओर न फिरना और देवताओं की प्रतिमाएं ढालकर न बना लेना मैं तो तुम्हारा ५ परमेश्वर यहोवा हूं । जब तुम यहोवा के लिये मेलबलि करो तब बलि ऐसा करना कि मैं तुम ६ से प्रसन्न होऊं । उस का मांस बलि करने के दिन और दूसरे दिन खाया जाए पर तीसरे दिन लों ७ जो रह जाए वह आग में जलाया जाए । और यदि उस में से कुछ भी तीसरे दिन खाया जाए तो वह घिनौना ठहरेगा और ग्रहण न किया ८ जाएगा । और उस का खानेहारा जो यहोवा के पवित्र पदार्थ को अपवित्र ठहराएगा इस से उस को अपने अधर्म्म का भार उठाना पड़ेगा और वह प्राणी अपने लोगों में से नाश किया जाएगा ॥

९ फिर जब तुम अपने देश के खेत काटो तब अपने खेत के कोनों को बिलकुल तो न काटना और काटे हुए खेत की सिला बिनाई न करना । १० और अपनी दाख की बारी को निझाड़के न बिन लेना और अपनी दाख की बारी के झड़े हुए अंगूरों को न बटोरना उन्हें दीन और परदेशी लोगों के लिये छोड़ देना मैं तो तुम्हारा ११ परमेश्वर यहोवा हूं । तुम चोरी न करना और एक दूसरे से न कपट करना न झूठ बोलना । १२ तुम मेरे नाम की झूठी किरिया खाके अपने परमेश्वर का नाम अपवित्र न ठहराना मैं तो यहोवा १३ हूं । एक दूसरे पर अंधेर न करना और न एक दूसरे को लूट लेना और मजूर की मजूरी तेरे १४ पास रात भर बिहान लों न रहने पाए । बहिरे को न कोसना और न अंधे के आगे ठोकर रखना और अपने परमेश्वर का भय मानना मैं १५ तो यहोवा हूं । न्याय में कुटिलता न करना और न तो कंगाल का पक्ष करना न बड़े मनुष्यों का मुंह देखा विचार करना एक दूसरे का न्याय १६ धर्म्म से करना । लुतरे बनके अपने लोगों में न फिरा करना और एक दूसरे के लोहू बहाने की मनसा से खड़ा न होना मैं तो यहोवा हूं । १७ अपने मन में एक दूसरे से बैर न रखना उस को अवश्य डांटना नहीं तो उस के पाप का भार १८ तुझ को उठाना पड़ेगा । पलटा न लेना और न अपने जातिभाइयों से बैर रक्खे रहना बरन एक दूसरे से अपने ही समान प्रेम रखना मैं तो यहोवा हूं । तुम मेरी विधियों को मानना । १९ अपने पशुओं को भिन्न जाति के पशुओं से जोड़ियाने न देना अपने खेत में दो प्रकार के बीज इकट्ठे न बोना और सन और उन की २० मिलावट से बना हुआ वस्त्र न पहिनना । फिर कोई स्त्री दासी हो और उस की मंगनी किसी पुरुष से हुई हो पर वह न तो दाम से न सेंतमेंत स्वाधीन किई गई हो, उस से यदि कोई कुकर्म्म करे तो उन दोनों को दण्ड तो मिले पर उस स्त्री के स्वाधीन न होने के कारण वे मार न डाले २१ जाएं । पर वह पुरुष मिलापवाले तंबू के द्वार पर यहोवा के पास एक मेढ़ा दोषबलि के लिये २२ ले आए । और याजक उस के किये हुए पाप के कारण दोषबलि के मेढ़े के द्वारा उस के लिये यहोवा के साम्हने प्रायश्चित्त करे तब उस का २३ किया हुआ पाप क्षमा किया जाएगा । फिर जब तुम कनान देश में पहुंचकर किसी प्रकार के फल के वृक्ष लगाओ तो उन के फल तीन बरस लों तुम्हारे लेखे मानो खतनारहित ठहरे रहें सो २४ उन में से कुछ न खाया जाए । और चौथे बरस में उन के सब फल यहोवा की स्तुति करने के २५ लिये पवित्र ठहरें । तब पांचवें बरस में तुम उन के फल खाना इस लिये कि उन से तुम को बहुत फल मिलें मैं तो तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं । २६ तुम लोहू लगा हुआ कुछ मांस न खाना और न टोना करना न शुभ अशुभ मुहूर्त्तों को २७ मानना । अपने सिर में घेरा रखकर न मुंड़ाना २८ न अपने गाल के बालों को मुंड़ा डालना । मुर्दों के कारण अपने शरीर को कुछ न चीरना न उस २९ में छाप लगाना मैं तो यहोवा हूं । अपनी बेटियों को वेश्या बनाकर अपवित्र न करना ऐसा न हो कि देश वेश्यागमन के कारण महापाप से भर ३० जाए । मेरे विश्रामदिनों को माना करना और मेरे पवित्रस्थान का भय मानना मैं तो यहोवा ३१ हूं । ओझाओं और भूत सिद्धि करनेवालों की ओर न फिरना और ऐसों की खोज करके उन के कारण अशुद्ध न हो जाना मैं तो तुम्हारा पर- ३२ मेश्वर यहोवा हूं । पक्के बालवाले के साम्हने उठ खड़े होना और बूढ़े का आदर मान करना और अपने परमेश्वर का भय मानना मैं तो यहोवा ३३ हूं । और यदि कोई परदेशी तुम्हारे देश में ३४ तुम्हारे संग रहे तो उस को दुःख न देना । जो परदेशी तुम्हारे संग रहे वह तुम्हारे लेखे में देशी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



के समान हो बरन उस से अपने ही समान प्रेम रखना क्योंकि तुम मिस्र देश में परदेशी थे मैं ३५ तो तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं। न्याय में परिमाण में तौल में नाप में कुटिलता न करना। ३६ सच्चा तराजू धर्म्म के बटखरे सच्चा एपा और धर्म्म का हीन तुम्हारे पास रहें मैं तो तुम्हारा वह परमेश्वर यहोवा हूं जो तुम को मिस्र देश ३७ से निकाल ले आया है। सो तुम मेरी सब विधियों और सब नियमों को मानते हुए पालन करो मैं तो यहोवा हूं॥

(प्राणदण्ड के योग्य भान्ति भान्ति के पापों का वर्णन.)

२० फिर यहोवा ने मूसा से कहा, २ इस्राएलियों से कह कि इस्राएलियों में से वा इस्राएलियों के बीच रहनेहारे परदेशियों में से कोई क्यों न हो जो अपनी कोई सन्तान मोलेक को बलि करे वह निश्चय मार डाला जाए साधारण लोग उस पर पत्थरवाह ३ करें। और मैं भी उस मनुष्य के विरुद्ध होकर उस को उस के लोगों में से इस कारण नाश करूंगा कि उस ने अपनी सन्तान मोलेक को देकर मेरे पवित्र स्थान को अशुद्ध और मेरे पवित्र ४ नाम को अपवित्र ठहराया। और यदि किसी के अपनी सन्तान मोलेक को बलि करने पर साधारण लोग उस के विषय आनाकानी करें और ५ उस को न मार डालें, तो मैं आप उस मनुष्य और उस के घराने के विरुद्ध होकर उस को और जितने उस के पीछे होकर मोलेक के साथ व्यभिचार करें उन सभों को भी उन के लोगों के बीच ६ से नाश करूंगा। फिर जो प्राणी ओझाओं वा भूत सिद्धि करनेवालों की ओर फिरके और उन के पीछे होकर व्यभिचारी बने मैं उस प्राणी के विरुद्ध होकर उस को उस के लोगों के बीच में ७ से नाश करूंगा। तुम अपने को पवित्र करके पवित्र बने रहो क्योंकि मैं तुम्हारा परमेश्वर ८ यहोवा हूं। और मेरी विधियों को चौकसो करके मानना मैं तो तुम्हारा पवित्र करनेहारा ९ यहोवा हूं। कोई क्यों न हो जो अपने पिता वा माता को कोसे वह निश्चय मार डाला जाए वह जो अपने पिता वा माता का कोसनेहारा ठहरेगा इस से उस का खून उसी के सिर पर पड़ेगा। १० फिर यदि कोई पराई स्त्री के साथ व्यभिचार करे तो जिस ने किसी दूसरे की स्त्री के साथ व्यभिचार किया हो वह व्यभिचारी और वह व्यभिचारिन दोनों निश्चय मार डाले जाएं। और ११ यदि कोई अपनी सौतेली माता के साथ सोए वह जो अपने पिता ही का तन उघाड़नेहारा ठहरेगा सो वे दोनों निश्चय मार डाले जाएं उन का खून उन्हीं के सिर पर पड़ेगा। और यदि १२ कोई अपनी पतोहू के साथ सोए तो वे दोनों निश्चय मार डाले जाएं क्योंकि वे उलटा काम करनेहारे ठहरेंगे और उन का खून उन्हीं के सिर पर पड़ेगा। और यदि कोई जिस रीति १३ स्त्री से उसी रीति पुरुष से प्रसंग करे तो वे दोनों जो घिनौना काम करनेहारे ठहरेंगे इस से वे निश्चय मार डाले जाएं उन का खून उन्हीं के सिर पर पड़ेगा। और यदि कोई किसी स्त्री १४ और उस की माता दोनों को रखे तो यह महापाप है सो वह पुरुष और वे स्त्रियां तीनों के तीनों आग में जलाए जाएं जिस से तुम्हारे बीच महापाप न हो। फिर यदि कोई पुरुष पशुगामी १५ हो तो पुरुष और पशु दोनों निश्चय मार डाले जाएं। और यदि कोई स्त्री पशु के पास जाकर १६ उस के संग कुकर्म्म करे तो तू उस स्त्री और पशु दोनों को घात करना वे निश्चय मार डाले जाएं उन का खून उन्हीं के सिर पर पड़ेगा। और १७ यदि कोई अपनी बहिन को चाहे उस की सगी बहिन हो चाहे सौतेली अपनी स्त्री बनाकर उस का तन देखे और उस की बहिन भी उस का तन देखे तो यह निन्दित बात है सो वे दोनों अपने जातिभाइयों की आंखों के साम्हने नाश किये जाएं वह जो अपनी बहिन का तन उघाड़नेहारा ठहरेगा सो उसे अपने अधर्म्म का भार उठाना पड़ेगा। फिर यदि कोई पुरुष किसी १८ ऋतुमती स्त्री के संग सोकर उस का तन उघाड़े तो वह पुरुष जो उस के रुधिर के सोते का उघाड़नेहारा ठहरेगा और वह स्त्री जो अपने रुधिर के सोते की उघारनेहारी ठहरेगी इस कारण वे दोनों अपने लोगों के बीच से नाश किये जाएं। और अपनी मौसी वा फूफी का तन १९ न उघाड़ना क्योंकि जो उसे उघारे वह अपनी निकट कुटुम्बिन को नंगा करता है सो उन दोनों को अपने अधर्म्म का भार उठाना पड़ेगा। और २० यदि कोई अपनी चाची के संग सोए तो वह अपने चचा का तन उघाड़नेहारा ठहरेगा सो वे दोनों अपने पाप के भार को उठाके निर्वंश मर जाएं। और यदि कोई अपनी भौजी वा भयहू २१

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



को अपनी स्त्री बनाए तो इसे घिनौना काम जानना वह अपने भाई का तन उघाड़नेहारा ठहरेगा सो वे दोनों निर्वंश रहेंगे ॥

२२ तुम मेरी सब विधियों और मेरे सब नियमों को चौकसी करके मानना न हो कि जिस देश में मैं तुम्हें लिये जाता हूं वह तुम को उगल दे। २३ और जिस जाति के लोगों को मैं तुम्हारे आगे से निकालने पर हूं उस की रीतियों पर न चलना क्योंकि उन लोगों ने जो ये सब कुकर्म्म किये इसी २४ से मेरा जी उन से मिचला उठा है। और मैं तुम लोगों से कहता हूं कि तुम तो उन की भूमि के अधिकारी होगे और मैं वह देश जिस में दूध और मधु की धाराएं बहती हैं तुम्हारे अधिकार में कर दूंगा मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं जिस ने तुम को देश देश के लोगों से २५ अलग किया है। इस कारण तुम शुद्ध अशुद्ध पशुओं और शुद्ध अशुद्ध पक्षियों में भेद करना और कोई पशु वा पक्षी वा किसी प्रकार का भूमि पर रेंगनेहारा जीवजन्तु क्यों न हो जिस को मैं ने तुम्हारे लिये अशुद्ध ठहराकर बरजा है उस से २६ अपने आप को घिनौना न करना। और तुम मेरे लिये पवित्र बने रहो क्योंकि मैं यहोवा पवित्र हूं और मैं ने तुम को देश देश के लोगों से इस लिये अलग किया है कि तुम मेरे ही बने रहो ॥

२७ यदि कोई पुरुष वा स्त्री ओझाई वा भूत की सिद्धि करे तो वह निश्चय मार डाला जाए ऐसों पर पत्थरवाह किया जाए उन का खून उन्हीं के सिर पर पड़ेगा ॥

(याजकों के लिये विशेष विशेष विधियां.)

२१. फिर यहोवा ने मूसा से कहा हारून के पुत्र जो याजक हैं उन से कह कि तुम्हारे लोगों में से कोई मरे तो उस के कारण तुम में से कोई अपने को अशुद्ध न करे। २ अपने निकट कुटुम्बियों अर्थात अपनी माता वा ३ पिता वा बेटे वा बेटी वा भाई के लिये, वा अपनी कुंवारी बहिन जिस का विवाह न हुआ हो जो उस की समीपिन है उन के लिये वह ४ अपने को अशुद्ध कर सकता, पर याजक जो अपने लोगों में प्रधान है इस से वह अपने को ऐसा अशुद्ध न करे कि अपने को अपवित्र कर डाले। ५ सो वे न तो अपने सिर मुंड़ाएं न अपने गाल ६ के बालों को और न अपना शरीर चीरें। वे अपने परमेश्वर के लिये पवित्र रहें और अपने परमेश्वर का नाम अपवित्र न ठहराएं क्योंकि वे यहोवा के हव्य को जो उन के परमेश्वर का भोजन है चढ़ाया करते हैं इस कारण वे पवित्र रहें। ७ वे वेश्या वा भ्रष्टा को ब्याह न लें और न त्यागी हुई को ब्याह लें क्योंकि याजक अपने ८ परमेश्वर के लिये पवित्र होता है। सो तू उस को पवित्र जान क्योंकि वह तेरे परमेश्वर का भोजन चढ़ाया करता है सो वह तेरे लेखे में पवित्र ठहरे क्योंकि मैं यहोवा जो तुम को पवित्र ९ करता हूं सो पवित्र हूं। और यदि किसी याजक की बेटी वेश्या होकर अपने को अपवित्र करे तो वह जो अपने पिता को अपवित्र ठहराएगी सो वह आग में जलाई जाए ॥

१० और जो अपने भाइयों में से महायाजक हो जिस के सिर पर अभिषेक का तेल डाला गया और उस का संस्कार इस लिये हुआ हो कि वह पवित्र वस्त्रों को पहिनने पाए वह न तो अपने सिर के बाल बिखराए और न अपने वस्त्र फाड़े। ११ और न वह किसी लोथ के पास जाए बरन अपने पिता वा माता के कारण भी अपने को १२ अशुद्ध न करे। और वह पवित्रस्थान से बाहर निकले भी नहीं न हो कि अपने परमेश्वर के पवित्रस्थान को अपवित्र ठहराए क्योंकि वह अपने परमेश्वर के अभिषेक का तेलरूपी मुकुट धारण[1] किये हुए है मैं तो यहोवा हूं। १३ और वह १४ कुंवारी ही स्त्री को ब्याहे। जो विधवा वा त्यागी हुई वा भ्रष्ट वा वेश्या हो ऐसी किसी को वह न ब्याहे वह अपने ही लोगों के बीच में की १५ किसी कुंवारी कन्या को ब्याहे। और वह अपने वीर्य्य को अपने लोगों में अपवित्र न करे क्योंकि मैं उस का पवित्र करनेहारा यहोवा हूं ॥

१६, १७ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, हारून से कह कि तेरे वंश की पीढ़ी पीढ़ी में जिस किसी के कोई दोष हो वह अपने परमेश्वर का भोजन चढ़ाने १८ को समीप न आए। कोई क्यों न हो जिस के दोष हो वह समीप न आए चाहे वह अंधा हो चाहे लंगड़ा चाहे नकचपटा हो चाहे उस के १९ कुछ अधिक अंग हो, वा उस का पांव वा हाथ २० टूटा हो, वा वह कुबड़ा वा बौना हो वा उस की आंख में दोष हो वा उस मनुष्य के चाई वा २१ खजुली हो वा उस के अंड पिचके हों। हारून याजक के वंश में से जिस किसी के कोई भी दोष हो वह यहोवा के हव्य चढ़ाने को समीप

(१) वा. का तेल जो उस के न्यारे किये जाने का चिन्ह है उसे।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



न खाए वह जो दोषयुक्त है इस से वह अपने परमेश्वर का भोजन चढ़ाने को समीप न आए। २२ वह अपने परमेश्वर के पवित्र और परमपवित्र २३ दोनों प्रकार के भोजन को खाए तो खाए, पर उस के जो दोष है इस से वह न तो बीचवाले पर्दे के पास भीतर आए और न वेदी के समीप न हो कि वह मेरे पवित्रस्थानों को अपवित्र करे २४ मैं तो उन का पवित्र करनेहारा यहोवा हूं। सो मूसा ने हारून और उस के पुत्रों को बरन सारे इस्राएलियों को यह बातें कह सुनाईं ॥

## २२.

फिर यहोवा ने मूसा से कहा, २ हारून और उस के पुत्रों से कह कि इस्राएलियों की पवित्र किई हुई वस्तुओं से जो वे मेरे लिये पवित्र करें न्यारे रहो न हो कि मेरा पवित्र नाम तुम्हारे द्वारा अपवित्र ३ ठहरे मैं तो यहोवा हूं। और उन से कह कि तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में तुम्हारे सारे वंश में से जो कोई अपनी अशुद्धता रहते हुए उन पवित्र किई हुई वस्तुओं के पास जाए जिन्हें इस्राएली यहोवा के लिये पवित्र करें वह प्राणी मेरे साम्हने ४ से नाश किया जाए मैं तो यहोवा हूं। हारून के वंश में से कोई क्यों न हो जो कोढ़ी हो वा उस के प्रमेह हो वह मनुष्य जब लों शुद्ध न हो जाए तब लों पवित्र किई हुई वस्तुओं में से कुछ न खाए। और जो लोथ के कारण अशुद्ध हुआ हो वा जिस का वीर्य्य स्खलित हुआ हो ऐसे ५ मनुष्य को जो कोई छूए, और जो कोई किसी ऐसे रेंगनेहारे जन्तु को छूए जिस से लोग अशुद्ध होते हैं वा किसी ऐसे मनुष्य को छूए जिस में ६ किसी प्रकार की अशुद्धता हो, जो प्राणी इन में से किसी को छूए वह सांझ लों अशुद्ध ठहरा रहे और तब लों पवित्र वस्तुओं में से न खाए जब ७ लों वह जल से स्नान न करे। तब सूर्य्य अस्त होने पर वह शुद्ध ठहरेगा और उस के पीछे पवित्र वस्तुओं में से खा सकेगा क्योंकि उस का भोजन ८ वही है। जो जन्तु आप से मरा वा पशु से फाड़ा गया हो उस के खाने से वह अपने को अशुद्ध न ९ करे मैं तो यहोवा हूं। सो याजक लोग मेरी सौंपी हुई वस्तुओं की रक्षा करें न हो कि वे उन को अपवित्र करके पाप का भार उठाएं और इस कारण मर जाएं मैं तो उन का पवित्र करनेहारा १० यहोवा हूं। पराये कुल का जन किसी पवित्र वस्तु को न खाए बरन चाहे वह याजक का पाहुन वा मजूर हो तौभी वह उसे न खाए। पर ११ यदि याजक किसी प्राणी को रूपैया देकर मोल ले तो वह प्राणी उस में से खाए और जो याजक के घर में उत्पन्न हुए हों वे भी उस के भोजन में से खाएं। १२ और यदि याजक की बेटी पराये कुल के किसी पुरुष से ब्याही गई हो तो वह भेंट किई हुई पवित्र वस्तुओं में से न खाए। १३ पर यदि याजक की बेटी विधवा वा त्यागी हुई हो और उस के सन्तान न हो और वह अपनी बाल्यावस्था की रीति के अनुसार अपने पिता के घर में रहती हो तो वह अपने पिता के भोजन में से खाए पर पराये कुल का कोई उस में से न खाए। १४ और यदि कोई मनुष्य किसी पवित्र वस्तु में से कुछ भूल से खाए तो वह उस का पांचवां भाग बढ़ाकर उसे याजक को भर दे। १५ और वे इस्राएलियों की पवित्र किई हुई वस्तुओं को जिन्हें वे यहोवा के लिये चढ़ाएं अपवित्र न करें। १६ वे उन को अपनी पवित्र वस्तुओं में से खिलाकर उन से अपराध का दोष न उठवाएं मैं उन का पवित्र करनेहारा यहोवा हूं ॥

१७, १८ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, हारून और उस के पुत्रों से और सारे इस्राएलियों से समझाकर कह कि इस्राएल के घराने वा इस्राएलियों में रहनेहारे परदेशियों में से कोई क्यों न हो जो मन्नत वा स्वेच्छाबलि करके यहोवा १९ को कोई होमबलि चढ़ाए, तो तुम्हारे ग्रहणयोग्य ठहरने के लिये बैलों वा भेड़ों वा बकरियों में से निर्दोष नर चढ़ाया जाए। २० जिस में कोई भी दोष हो उसे न चढ़ाना क्योंकि वह तुम्हारे निमित्त ग्रहणयोग्य न ठहरेगा। २१ और कोई हो जो बैलों वा भेड़बकरियों में से विशेष वस्तु संकल्प करने को वा स्वेच्छाबलि के लिये यहोवा को मेलबलि चढ़ाए तो ग्रहण होने के लिये अवश्य है कि वह निर्दोष हो उस में कोई भी दोष न हो। २२ जो अंधा वा अंग का टूटा वा लूला हो वा उस में रसौली वा खौरा वा खजुली हो ऐसों को यहोवा के लिये न चढ़ाना उन को वेदी पर यहोवा का हव्य करके न चढ़ाना। २३ जिस किसी बैल वा मेढ़े वा बकरे का कोई अंग अधिक वा कम हो उस को स्वेच्छाबलि करके चढ़ाना तो चढ़ाना पर मन्नत पूरी करने के लिये वह ग्रहण न होगा। २४ जिस के अंड दबे वा कुचले वा टूटे वा कट गये हों उस को यहोवा के लिये न चढ़ाना अपने देश में ऐसा काम न करना। २५ फिर इन में से किसी को तुम

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



अपने परमेश्वर का भोजन जानकर किसी परदेशी से लेकर न चढ़ाना क्योंकि उन में उन का बिगाड़ होगा उन में दोष होगा इस लिये वे तुम्हारे निमित्त ग्रहण न होंगे ॥

२६, २७ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, जब बछड़ा वा भेड़ वा बकरी का बच्चा उत्पन्न हो तो वह सात दिन लों अपनी मा के साथ रहे फिर आठवें दिन से आगे को वह यहोवा के हव्यवाले २८ चढ़ावे के लिये ग्रहणयोग्य ठहरेगा। चाहे गाय चाहे भेड़ी वा बकरी हो उस को और उस के २९ बच्चे को एक ही दिन में बलि न करना। और जब तुम यहोवा के लिये धन्यवाद का मेलबलि करो तो उसे इस प्रकार से करना कि ग्रहणयोग्य ३० ठहरे। वह उसी दिन खाया जाए उस में से कुछ भी बिहान लों रहने न पाए मैं तो यहोवा हूं। ३१ और तुम मेरी आज्ञाओं को चौकसी करके ३२ मानना मैं तो यहोवा हूं। और मेरे पवित्र नाम को अपवित्र न ठहराना क्योंकि मैं अपने को इस्राएलियों के बीच अवश्य ही पवित्र ठहराऊंगा मैं तो तुम्हारा पवित्र करनेहारा यहोवा ३३ हूं, जो तुम को मिस्र देश से तुम्हारा परमेश्वर होने के लिये निकाल ले आया है मैं तो यहोवा हूं ॥

(बरस भर के नियत तिहवारों की विधियां।)

२३. फिर यहोवा ने मूसा से कहा, २ इस्राएलियों से कह कि यहोवा के नियत समय जिन में तुम को पवित्र सभाओं का प्रचार करना होगा मेरे वे नियत ३ समय ये हैं। छः दिन तो कामकाज किया जाए पर सातवां दिन परमविश्राम का और पवित्र सभा का दिन है उस में किसी प्रकार का कामकाज न किया जाए वह तुम्हारे सब घरों में यहोवा का विश्रामदिन ठहरे ॥

४ फिर यहोवा के नियत समय जिन में से एक एक के ठहराये हुए समय में तुम्हें पवित्र सभा ५ का प्रचार करना होगा सो ये हैं। पहिले महीने के चौदहवें दिन को गोधूलि के समय यहोवा का ६ फसह हुआ करे। और उसी महीने के पन्द्रहवें दिन को यहोवा के लिये अखमीरी रोटी का पर्ब्ब हुआ करे उस में तुम सात दिन लों अख७ मीरी रोटी खाया करना। उन में से पहिले दिन तुम्हारी पवित्र सभा हो और उस दिन परिश्रम ८ का कोई काम न करना। और सातों दिनों तुम यहोवा को हव्य चढ़ाया करना और सातवें दिन पवित्र सभा हो उस दिन परिश्रम का कोई काम न करना ॥

९, १० फिर यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएलियों से कह कि जब तुम उस देश में पहुंचो जिसे यहोवा तुम्हें देता है और उस में के खेत काटो तब अपने अपने पक्के खेत की पहिली उपज का ११ पूला याजक के पास ले आया करना। और वह उस पूले को यहोवा के साम्हने हिलाए कि वह तुम्हारे निमित्त ग्रहण किया जाए वह उसे १२ विश्रामदिन के दूसरे दिन हिलाए। और जिस दिन तुम पूले को हिलवाओ उसी दिन बरस दिन का एक निर्दोष भेड़ का बच्चा यहोवा के लिये १३ होमबलि करके चढ़ाना। और उस के साथ का अन्नबलि एपा के दो दसवें अंश तेल से सने हुए मैदे का हो वह सुखदायक सुगंध के लिये यहोवा का हव्य हो और उस के साथ का अर्घ हीन भर १४ की चौथाई दाखमधु हो। और जब लों तुम इस चढ़ावे को अपने परमेश्वर के पास न ले जाओ उस दिन लों नये खेत में से न तो रोटी खाना न भूना हुआ अन्न न हरी बालें यह तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में तुम्हारे सारे घरों में सदा की विधि ठहरे ॥

१५ फिर उस विश्रामदिन के दूसरे दिन से अर्थात जिस दिन तुम हिलाई जानेहारी भेंट के पूले को दोगे उस दिन से पूरे सात विश्रामदिन गिन १६ लेना। सातवें विश्रामदिन के दूसरे दिन लों पचास दिन गिनना और पचासवें दिन यहोवा १७ के लिये नया अन्नबलि चढ़ाना। तुम अपने घरों में से एपा के दो दसवें अंश मैदे की दो रोटियां हिलाने की भेंट के लिये ले आना वे खमीर के साथ पकाई जाएं और यहोवा के लिये पहिली १८ उपज ठहरें। और उस रोटी के संग बरस बरस दिन के सात निर्दोष भेड़ के बच्चे और एक बछड़ा और दो मेढ़े चढ़ाना वे अपने अपने साथ के अन्नबलि और अर्घ समेत यहोवा के लिये होमबलि करके चढ़ाये जाएं अर्थात वे यहोवा के लिये १९ सुखदायक सुगन्ध देनेहारा हव्य ठहरें। फिर पापबलि के लिये एक बकरा और मेलबलि के २० लिये बरस दिन के दो भेड़ के बच्चे चढ़ाना। तब याजक उन को पहिली उपज की रोटी समेत यहोवा के साम्हने हिलाने की भेंट करके हिलाए और इन रोटियों के संग वे दो भेड़ के बच्चे भी हिलाये जाएं वे यहोवा के लिये पवित्र और २१ याजक का भाग ठहरें। और तुम उसी दिन यह प्रचार करना कि आज हमारी एक पवित्र सभा



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



होगी और परिश्रम का कोई काम न करना यह तुम्हारे सारे घरों में तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में सदा की विधि ठहरे ॥

२२ जब तुम अपने देश में के खेत काटो तब अपने खेत के कोनों को पूरी रीति से न काटना और खेत का सिला न बिन लेना उसे दीनहीन और परदेशी के लिये छोड़ देना मैं तो तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं ॥

२३, २४ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएलियों से कह कि सातवें महीने के पहिले दिन को तुम्हारे लिये परमविश्राम हो उस में स्मरण दिलाने को नरसिंगे फूंके जाएं और एक पवित्र २५ सभा हो । उस दिन तुम परिश्रम का कोई काम न करना और यहोवा के लिये एक हव्य चढ़ाना ॥

२६, २७ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, उसी सातवें महीने का दसवां दिन प्रायश्चित्त का दिन माना जाए वह तुम्हारी पवित्र सभा का दिन ठहरे और उस में तुम अपने अपने जीव को दुःख २८ देना और यहोवा का हव्य चढ़ाना । उस दिन तुम किसी प्रकार का कामकाज न करना क्योंकि वह प्रायश्चित का दिन ठहरा है जिस में तुम्हारे परमेश्वर यहोवा के साम्हने तुम्हारे लिये प्राय- २९ श्चित्त किया जाएगा । सो जो कोई प्राणी उस दिन दुःख न सहे वह अपने लोगों में से ३० नाश किया जाए । और कोई प्राणी हो जो उस दिन किसी प्रकार का कामकाज करे उस प्राणी को मैं उस के लोगों के बीच में से नाश कर ३१ डालूंगा । तुम किसी प्रकार का कामकाज न करना यह तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में तुम्हारे सारे घरों ३२ में सदा की विधि ठहरे । वह दिन तुम्हारे लिये परमविश्राम का हो सो उस में तुम अपने अपने जीव को दुःख देना और उस महीने के नवें दिन की सांझ से लेकर दूसरी सांझ लों अपना विश्रामदिन माना करना ॥

३३, ३४ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएलियों से कह कि उसी सातवें महीने के पन्द्रहवें दिन से सात दिन लों यहोवा के लिये ३५ झोंपड़ियों का पर्व रहा करे । पहिले दिन पवित्र सभा हो उसमें परिश्रम का कोई काम न करना । ३६ सातों दिन यहोवा के लिये हव्य चढ़ाया करना फिर आठवें दिन तुम्हारी पवित्र सभा हो और यहोवा के लिये हव्य चढ़ाना वह महासभा का दिन हो और उस में परिश्रम का कोई काम न करना ॥

३७ यहोवा के नियत समय ये ही हैं इन में तुम हव्य अर्थात होमबलि अन्नबलि मेलबलि और अर्घ एक एक के अपने अपने दिन में यहोवा को चढ़ाने के लिये पवित्र सभा का प्रचार करना । ३८ इन सभों से अधिक यहोवा के विश्रामदिनों को मानना और अपनी भेंटों और सब मन्नतों और स्वेच्छाबलियों को जो यहोवा के लिये करोगे चढ़ाया करना ॥

३९ फिर सातवें महीने के पन्द्रहवें दिन को जब तुम देश की उपज को इकट्ठा कर चुको तब सात दिन लों यहोवा का पर्व मानना पहिले दिन परमविश्राम हो और आठवें दिन परम- ४० विश्राम हो । और पहिले दिन तुम अच्छे अच्छे वृक्षों की उपज और खजूर के पत्ते और घने वृक्षों की डालियां और नालों में के मजनू को लेकर अपने परमेश्वर यहोवा के साम्हने सात ४१ दिन आनन्द करना । और बरस बरस सात दिन लों यहोवा के लिये यह पर्व माना करना यह तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में सदा की विधि ठहरे कि ४२ सातवें महीने में यह पर्व माना जाए । सात दिन लों तुम झोंपड़ियों में रहा करना अर्थात् जितने जन्म के इस्राएली हैं वे सब के सब झोंपड़ियों में ४३ रहें, इस लिये कि तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी के लोग जान रक्खें कि जब यहोवा हम इस्राएलियों को मिस्र देश से निकाले लाता था तब उस ने उन को झोंपड़ियों में टिकाया था मैं तो तुम्हारा परमे- ४४ श्वर यहोवा हूं । और मूसा ने इस्राएलियों को यहोवा के नियत समय कह सुनाये ॥

(पवित्र दीपकों और रोटियों की विधि.)

**२४. फिर** यहोवा ने मूसा से कहा, २ इस्राएलियों को यह आज्ञा दे कि मेरे पास उजियाला देने के लिये जलपाई का कूटके निकाला हुआ निर्म्मल तेल ले ३ आना कि दीपक नित्य बरा करें[1] । हारून उस को मिलापवाले तंबू में साक्षीपत्र के बीचवाले पर्दे से बाहर यहोवा के साम्हने नित्य सांझ से भोर लों सजा रखे यह तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी के लिये ४ सदा की विधि ठहरे । वह दीपकों को स्वच्छ दीवट पर यहोवा के साम्हने नित्य सजाया करे ॥

५ और तू मैदा लेकर बारह रोटियां पकवाना एक एक रोटी में एपा के दो दसवां अंश मैदा ६ हो । तब उन की दो पांति[2] करके एक एक पांति

(१) मूल में. चढ़ाया जाया करें । (२) वा. के दो ढेर ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



में[1] छः छः रोटियां स्वच्छ मेज पर यहोवा के
७ साम्हने धरना। और एक एक पांति पर[2] चोखा
लोबान रखना कि वह रोटी पर स्मरण दिला-
८ नेहारी वस्तु और यहोवा के लिये हव्य हो। एक
एक विश्रामदिन को वह उसे नित्य यहोवा के
सन्मुख क्रम से रक्खा करे यह सदा की वाचा
की रीति इस्राएलियों की ओर से हुआ करे।
९ और वह हारून और उस के पुत्रों की ठहरे और
वे उस को किसी पवित्र स्थान में खाएं क्योंकि
वह यहोवा के हव्यों में से सदा की विधि के
अनुसार हारून के लिये परमपवित्र वस्तु
ठहरी है॥

(यहोवा की निन्दा आदि प्राणदण्डयोग्य पापों की विधि)

१० उन दिनों में किसी इस्राएली स्त्री का बेटा
जिस का पिता मिस्री पुरुष था इस्राएलियों के
बीच चला गया और वह इस्राएलिन का बेटा
और एक इस्राएली पुरुष छावनी के बीच आपस
११ में मारपीट करने लगे। और वह इस्राएलिन का
बेटा यहोवा के नाम की निन्दा करके कोसने लगा
यह सुनके लोग उस को मूसा के पास ले गये।
उस की माता का नाम शलोमीत था जो दान
१२ के गोत्र के दिब्री की बेटी थी। उन्हों ने उस को
हवालात में बन्द किया इस लिये कि यहोवा के
आज्ञा देने से इस बात का विचार किया जाए॥
१३, १४ तब यहोवा ने मूसा से कहा, तुम लोग
उस कोसनेहारे को छावनी से बाहर लिवा ले
जाओ और जितनों ने वह निन्दा सुनी हो वे
सब अपने अपने हाथ उस के सिर पर टेकें तब
सारी मण्डली के लोग उस पर पत्थरवाह करें।
१५ और तू इस्राएलियों से कह कि कोई क्यों न हो
जो अपने परमेश्वर को कोसे उसे अपने पाप का
१६ भार उठाना पड़ेगा। यहोवा के नाम की निन्दा
करनेहारा निश्चय मार डाला जाए सारी मण्डली
के लोग निश्चय उस पर पत्थरवाह करें चाहे
देशी हो चाहे परदेशी यदि कोई उस नाम की
१७ निन्दा करे तो वह मार डाला जाए। फिर जो
कोई किसी मनुष्य को प्राण से मारे वह निश्चय
१८ मार डाला जाए। और जो कोई किसी घरैले
पशु को प्राण से मारे वह उसे भर दे अर्थात
१९ प्राणी की सन्ती प्राणी दे। फिर यदि कोई किसी
दूसरे को चोट पहुंचाए[3] तो जैसा उस ने किया
२० हो वैसा ही उस से किया जाए। अर्थात अंग
भंग करने की सन्ती अंग भंग किया जाए आंख
की सन्ती आंख दांत की सन्ती दांत जैसी चोट
जिस ने किसी को पहुंचाई हो वैसी ही उस
को भी पहुंचाई जाए। और पशु का मार २१
डालनेहारा उस को भर दे पर मनुष्य का मार
डालनेहारा मार डाला जाए। तुम्हारा नियम २२
एक ही हो जैसी देशी के लिये वैसी ही परदेशी
के लिये भी हो मैं तो तुम्हारा परमेश्वर यहोवा
हूं। और मूसा ने इस्राएलियों को यही सम- २३
झाया तब उन्हों ने उस कोसनेहारे को छावनी
से बाहर ले जाकर उस पर पत्थरवाह किया
और इस्राएलियों ने वैसा ही किया जैसे कि
यहोवा ने मूसा को आज्ञा दिई थी॥

(सातवें बरस और पचासवें बरस के विश्रामकालों की विधि।)

**२५. फिर** यहोवा ने सीनै पर्वत के
पास मूसा से कहा, इस्रा- २
एलियों से कह कि जब तुम उस देश में पहुंचो
जो मैं तुम्हें देता हूं तब भूमि को यहोवा के
लिये विश्राम मिला करे। छः बरस तो अपना ३
अपना खेत बोया करना और छहों बरस अपनी
अपनी दाख की बारी छांट छांटकर देश की
उपज इकट्ठी किया करना। पर सातवें बरस ४
भूमि को यहोवा के लिये परमविश्रामकाल मिला
करे उस में न तो अपना खेत बोना न अपनी
दाख की बारी छांटना। जो कुछ काटे हुए खेत ५
में अपने आप से उगे उसे न काटना और
अपनी बिन छांटी हुई दाखलता की दाखों को
न तोड़ना क्योंकि वह भूमि के लिये परमविश्राम
का बरस होगा। और भूमि के विश्रामकाल ही ६
की उपज से तुम्हारा और तुम्हारे दास दासी
का और तुम्हारे साथ रहनेहारे मजूरों और
परदेशियों का भी भोजन मिलेगा। और तुम्हारे ७
पशुओं का और देश में जितने जीवजन्तु हों उन
का भी भोजन भूमि की सब उपज से होगा॥
और सात विश्रामवर्ष अर्थात सातगुना सात ८
बरस गिन लेना सातों विश्रामवर्षों का यह
समय उंचास बरस होगा। तब सातवें महीने ९
के दसवें दिन को अर्थात प्रायश्चित्त के दिन
जयजयकार के महाशब्द का नरसिंगा अपने
सारे देश में सब कहीं फुंकवाना। और उस १०
पचासवें बरस को पवित्र करके मानना और
देश के सारे निवासियों के लिये छुटकारे का

(१) वा. एक एक ढेर में. (२) वा. एक एक ढेर पर।
(३) मूल में. यदि कोई अपने भाईबंधु में दोष दे।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



प्रचार करना वह बरस तुम्हारे यहां जुबली[1] कहलाए उस में तुम अपनी अपनी निज भूमि और अपने अपने घराने में लौटने पाओगे।
११ तुम्हारे यहां वह पचासवां बरस जुबली का बरस कहलाए उस में तुम न बोना और जो अपने आप उगे उसे भी न काटना और न बिन छांटी
१२ हुई दाखलता की दाखों को तोड़ना। क्योंकि वह जुबली का बरस होगा वह तुम्हारे लेखे पवित्र ठहरे तुम उस की उपज खेत ही में से
१३ ले लेके खाना। इस जुबली के बरस में तुम अपनी अपनी निज भूमि को लौटने पाओगे।
१४ और यदि तुम अपने भाईबंधु के हाथ कुछ बेचो वा अपने भाईबंधु से कुछ मोल लो तो
१५ तुम एक दूसरे पर अंधेर न करना। जुबली[1] के पीछे जितने बरस बीते हों उन की गिनती के अनुसार दाम ठहराके एक दूसरे से मोल लेना और बाकी बरसों की उपज के अनुसार वह तेरे
१६ हाथ बेचे। जितने बरस और रहें उतना ही दाम बढ़ाना और जितने बरस कम रहें उतना ही दाम घटाना क्योंकि बरसों की उपज जितनी हो
१७ उतनी ही वह तेरे हाथ बेचेगा। और तुम अपने अपने भाईबन्धु पर अंधेर न करना अपने परमेश्वर का भय मानना मैं तो तुम्हारा परमेश्वर
१८ यहोवा हूं। सो तुम मेरी विधियों को मानना और मेरे नियमों पर चौकसी करके चलना क्योंकि ऐसा करने से तुम उस देश में निडर बसे रहोगे।
१९ और भूमि अपनी उपज उपजाया करेगी और तुम पेट भर खाया करोगे और उस देश
२० में निडर बसे रहोगे। और यदि तुम कहो कि सातवें बरस में हम क्या खाएंगे न तो हम बोएंगे न अपने खेत की उपज इकट्ठी करेंगे,
२१ तो जानो कि मैं तुम को छठवें बरस में ऐसी आशीस दूंगा[2] कि भूमि की उपज तीन बरस लों
२२ काम आएगी। सो तुम आठवें बरस में बोओगे और पुरानी उपज में से खाते रहोगे बरन नवें बरस की उपज जब लों न मिले तब लों तुम पुरानी
२३ उपज में से खाते रहोगे। भूमि सदा के लिये तो बेची न जाए क्योंकि भूमि मेरी है और उस
२४ में तुम परदेशी और उपरी होगे। सो तुम अपने भाग के सारे देश में भूमि को छूट जाने देना॥
२५ यदि तेरा कोई भाईबन्धु कंगाल होकर अपनी निज भूमि में से कुछ बेच डाले तो उसके कुटुम्बियों में से जो सब से निकट हो वह आकर अपने भाईबन्धु के बेचे हुए भाग को छुड़ा ले।
२६ और यदि किसी मनुष्य के लिये कोई छुड़ानेहारा न हो और वह इतना कमाए कि आप ही
२७ अपने भाग को छुड़ा सके, तो वह उस के बिकने के समय से बरसों की गिनती करके बाकी बरसों की उपज का दाम उस को जिस ने उसे मोल लिया हो फेर दे तब वह अपनी निज
२८ भूमि को फिर पाए। पर यदि उस के इतनी पूंजी न हो कि उसे फिर अपनी कर ले तो उस की बेची हुई भूमि जुबली[1] के बरस लों मोल लेनेहारे के हाथ में रहे और जुबली[1] के बरस में छूट जाए तब वह मनुष्य अपनी निज भूमि को फिर पाए॥

२९ फिर यदि कोई मनुष्य शहरपनाहवाले नगर में बसने का घर बेचे तो वह बेचने के पीछे बरस दिन लों उसे छुड़ा सकेगा अर्थात पूरे बरस लों तो उस मनुष्य को छुड़ाने का अधि-
३० कार रहेगा। पर यदि वह बरस दिन के पूरे होने लों न छुड़ाया जाए तो वह घर जो शहरपनाहवाले नगर में हो मोल लेनेहारे का बना रहे और पीढ़ी पीढ़ी में उसी के वंश का रहे
३१ और जुबली[1] के बरस में भी न छूटे। पर बिना शहरपनाह के गावों के घर तो देश के खेतों के समान गिने जाएं सो उन का छुड़ाना हो सकेगा
३२ और वे जुबली[1] के बरस में छूट जाएं। और लेवीयों के निज भाग के नगरों के जो घर हों
३३ उन को लेवीय जब चाहें तब छुड़ाएं। और यदि कोई लेवीय अपना भाग न छुड़ाए तो वह बेचा हुआ घर जो उस के भाग के नगर में हो जुबली[1] के बरस में छूट जाए क्योंकि इस्राए-लियों के बीच लेवीयों का भाग उन के नगरों
३४ के घर ही ठहरे हैं। और उन के नगरों के चारों ओर की चराई की भूमि बेची न जाए क्योंकि वह उन का सदा का भाग होगा॥

३५ फिर यदि तेरा कोई भाईबन्धु कंगाल हो जाए और उस का हाथ तेरे साम्हने दब जाए तो उस को संभालना वह परदेशी वा उपरी
३६ की नाईं तेरे संग जीता रहे। उस से ब्याज वा बढ़ती न लेना अपने परमेश्वर का भय मानना जिस से तेरा ऐसा भाईबन्धु तेरे संग
३७ जीता रहे। उस को ब्याज पर रूपैया न देना और न उस को भोजनवस्तु बढ़ती के लालच से

(१) अर्थात नरसिंगे का शब्द।
(२) मूल में, अपनी आशीस को आज्ञा दूंगा।

(१) अर्थात महाशब्दवाले नरसिंगे का शब्द।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३८ देना । मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं जो तुम्हें कनान देश देने और तुम्हारा परमेश्वर ठहरने की मनसा से तुम को मिस्र देश से निकाल लाया है ॥

३९ फिर यदि तेरा कोई भाईबन्धु तेरे साम्हने कंगाल होकर अपने आप को तेरे हाथ बेच डाले तो उस से दास की सी सेवा न कराना । ४० वह तेरे संग मजूर वा उपरी की नाईं रहे और जुबली[१] के बरस लों तेरे संग रहकर सेवा करता ४१ रहे । तब वह बालबच्चों समेत तेरे पास से निकल जाए और अपने कुटुम्ब में और अपने पितरों ४२ की निज भूमि में लौट जाए । क्योंकि वे मेरे ही दास हैं जिन को मैं मिस्र देश से निकाल लाया ४३ हूं सो वे दास की रीति न बेचे जाएं । उस पर कठोरता से अधिकार न जताना अपने परमे- ४४ श्वर का भय मानना । तेरे जो दास दासियां हों सो तुम्हारे चारों ओर की जातियों में से हों और दास और दासियां उन्हीं में से मोल ४५ लेना । और जो उपरी लोग तुम्हारे बीच में पर- देशी होकर रहेंगे उन में से और उन के घरानों में से भी जो तुम्हारे आसपास हों जिन्हें वे तुम्हारे देश में जन्माएं तुम दास दासी मोल लो ४६ तो लो कि वे तुम्हारा भाग ठहरें । और तुम अपने पुत्रों को भी जो तुम्हारे पीछे होंगे उन के अधिकारी कर सकोगे और वे उन का भाग ठहरें उन में से तो सदा के दास ले सकोगे पर तुम्हारे भाईबन्धु जो इस्राएली हों उन पर अपना अधि- कार कठोरता से न जताना ॥

४७ फिर यदि तेरे साम्हने कोई परदेशी वा उपरी धनी हो जाए और उसके साम्हने तेरा भाई कंगाल होकर अपने आप को तेरे साम्हने उस परदेशी वा उपरी वा उस के वंश के हाथ बेच ४८ डाले, तो उस के बिकने के पीछे वह फिर छुड़ाया जा सकता उस के भाइयों में से कोई उस को ४९ छुड़ा सकता है, वा उस का चचा वा चचेरा भाई बरन उस के कुल में का कोई भी निकट कुटुम्बी उस को छुड़ा सकता है वा यदि उस के इतनी पूंजी हो जाए तो वह आप ही अपने को छुड़ाए । ५० वह मोल लेनेहारे के साथ अपने बिकने के बरस से जुबली[१] के बरस लों लेखा करे और उस के बेचने का दाम बरसों की गिनती के अनुसार ठहरे अर्थात वह दाम मजूर के दिनों के समान ५१ ठहराया जाए । यदि जुबली[१] के बहुत बरस रह जाएं तो जितने रूपैयों से वह मोल लिया गया हो उन में से वह अपने छुड़ाने का दाम उतने ५२ बरसों के अनुसार फेर दे । और यदि जुबली[१] के बरस के थोड़े बरस रहें तौभी वह अपने स्वामी के साथ लेखा करके अपने छुड़ाने का दाम उतने ५३ ही बरसों के अनुसार फेर दे । वह अपने स्वामी के संग बरस बरस के मजूर के समान रहे और उस का स्वामी उस पर तेरे साम्हने कठोरता से अधि- ५४ कार न जताने पाए । और यदि वह ऐसी किसी रीति से न छुड़ाया जाए तो वह जुबली[१] के बरस ५५ में अपने बालबच्चों समेत छूट जाए । क्योंकि इस्रा- एली मेरे ही दास हैं वे मिस्र देश से मेरे निकाले हुए दास हैं मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं ॥

(१) अर्थात महाशब्दवाले नरसिंगे का शब्द ।

(धर्म्म अधर्म्म के फल.) ।

## २६.

तुम मूरतें न बना लेना और न कोई खुदीहुई मूर्त्ति वा लाठ खड़ी कर लेना और न अपने देश में दण्डवत करने के लिये नक्काशीदार पत्थर स्थापन करना क्योंकि २ मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं । मेरे विश्राम- दिनों का पालन करना और मेरे पवित्रस्थान का भय मानना मैं तो यहोवा हूं ॥

३ यदि तुम मेरी विधियों पर चलो और मेरी ४ आज्ञाओं को चौकसी करके माना करो, तो मैं तुम्हारे लिये समय समय पर मेंह बरसाऊंगा और भूमि अपनी उपज उपजाएगी और मैदान के वृक्ष ५ अपने अपने फल दिया करेंगे । तुम दाख तोड़ने के समय लों दावनी करते रहोगे और बोने के समय लों दाख तोडते रहोगे और तुम मनमानी रोटी खाओगे और अपने देश में निडर बसे ६ रहोगे । और मैं तुम्हारे देश में चैन दूंगा और जब तुम लेटोगे तब तुम्हारा कोई डरानेहारा न होगा और मैं उस देश में दुष्ट जन्तुओं को न रहने दूंगा और तलवार तुम्हारे देश में न चलेगी । ७ और तुम अपने शत्रुओं को खदेड़ोगे और वे ८ तुम्हारी तलवार से मारे जाएंगे । बरन तुम में से पांच मनुष्य सौ को और सौ मनुष्य दस हजार को खदेड़ेंगे और तुम्हारे शत्रु तुम्हारी तलवार से ९ मारे जाएंगे । और मैं तुम्हारी ओर कृपादृष्टि कर के तुम को फुलाऊं फलाऊंगा और बढ़ाऊंगा और १० तुम्हारे संग अपनी वाचा को पूरी करूंगा । और तुम रक्खे हुए पुराने अनाज को खाओगे और नये के ११ रहते भी पुराने को निकालोगे । और मैं तुम्हारे

(१) अर्थात महाशब्दवाले नरसिंगे का शब्द ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



बीच अपना निवासस्थान ठहरा रक्खूंगा और १२ मेरा जी तुम से घिन न करेगा। और मैं तुम्हारे बीच चला फिरा करूंगा और तुम्हारा परमे- १३ श्वर ठहरूंगा और तुम मेरी प्रजा ठहरोगे। मैं तो तुम्हारा वह परमेश्वर यहोवा हूं जो तुम को मिस्र देश से इस लिये निकाल लाया है कि तुम मिस्रियों के दास न रहो और मैं ने तुम्हारे जूए को तोड़कर तुम को सीधा खड़ा कर चलाया है॥

१४ और यदि तुम मेरी न सुनो और इन सब आज्ञा- १५ओं को न मानो, और मेरी विधियों को निकम्मा जानो और तुम्हारा जी मेरे नियमों से घिन्न करे और तुम मेरी सब आज्ञाओं को न मानो बरन १६ मेरी वाचा को तोड़ो, तो मैं तुम से यह करूंगा अर्थात मैं तुम को भभराऊंगा और क्षयीरोग और ज्वर से पीड़ित करूंगा और इन के कारण तुम्हारी आंखें धुन्धली और तुम्हारा मन अति उदास होगा और तुम्हारा बीज बोना व्यर्थ होगा क्योंकि तुम्हारे शत्रु उस की उपज खा १७ लेंगे। फिर मैं तुम्हारे विरुद्ध हूंगा और तुम अपने शत्रुओं से हारोगे और तुम्हारे बैरी तुम्हारे ऊपर अधिकार जताएंगे बरन जब कोई तुम को खदेड़ता न हो तब भी तुम भागोगे। १८ और यदि तुम इन बातों पर भी मेरी न सुनो तो मैं तुम्हारे पापों के कारण तुम्हें सातगुणी १९ ताड़ना और भी दूंगा। और मैं तुम्हारे बल का घमण्ड तोड़ूंगा और तुम्हारे लिये आकाश को मानो लोहे का और तुम्हारी भूमि को मानो २० पीतल की बना दूंगा। सो तुम्हारा बल अका- रथ गंवाया जाएगा क्योंकि तुम्हारी भूमि अपनी उपज न उपजाएगी और देश के वृक्ष अपने फल २१ न फलेंगे। और यदि तुम मेरे विरुद्ध चलते रहो और मेरी सुनना नकारो तो मैं तुम्हारे पापों के अनुसार सातगुणा तुम को और भी मारूंगा। २२ और मैं तुम्हारे बीच बनैले पशु भेजूंगा जो तुम को निवंश करेंगे और तुम्हारे घरैलू पशुओं का नाश कर डालेंगे और तुम्हारी गिनती घटा- एंगे जिस से तुम्हारी सड़कें सूनी पड़ जाएंगी। २३ फिर यदि तुम इन बातों पर भी मेरी ताड़ना से २४ न सुधरो और मेरे विरुद्ध चलते ही रहो, तो मैं आप तुम्हारे विरुद्ध चलूंगा और तुम्हारे पापों के कारण मैं आप ही तुम को सातगुणा मारूंगा। २५ सो मैं तुम पर तलवार चलवाऊंगा जिस से वाचा तोड़ने का पलटा लिया जाएगा और जब तुम अपने नगरों में इकट्ठे होगे तब मैं तुम्हारे बीच मरी फैलाऊंगा और तुम अपने शत्रुओं के वश में पड़ जाओगे। जब मैं तुम्हारे लिये अन्न २६ के आधार को दूर कर डालूंगा तब दस स्त्रियां तुम्हारी रोटी एक ही तंदूर में पकाकर तौल तौल- कर बांट देंगी सो तुम खाकर भी तृप्त न होगे॥

फिर यदि तुम इस पर भी मेरी न सुनो २७ बरन मेरे विरुद्ध चलते ही रहो, तो मैं जलकर २८ तुम्हारे विरुद्ध चलूंगा और तुम्हारे पापों के कारण मैं आपही तुम को सातगुणी ताड़ना दूंगा। और तुम को अपने बेटों और बेटियों का २९ मांस खाना पड़ेगा। और मैं तुम्हारे पूजा के ३० ऊंचे स्थानों को ढा दूंगा और तुम्हारी सूर्य्य की प्रतिमाएं तोड़ डालूंगा और तुम्हारी लोथों को तुम्हारी तोड़ी हुई मूरतों पर फेंक दूंगा और मेरा जी तुमसे मिचला जाएगा। और मैं तुम्हारे ३१ नगरों को उजाड़ दूंगा और तुम्हारे पवित्र- स्थानों को सूना कर दूंगा और तुम्हारा सुख- दायक सुगंध ग्रहण न करूंगा। और मैं आप ३२ ही तुम्हारा देश सूना कर दूंगा और तुम्हारे शत्रु जो उस में बस जाएंगे सो उस के कारण चकित होंगे। और मैं तुम को जाति जाति के ३३ बीच तितर बितर करूंगा और तुम्हारे पीछे तलवार खींचकर चलाऊंगा और तुम्हारा देश सूना होगा और तुम्हारे नगर उजाड़ हो जाएंगे। तब जितने दिन वह देश सूना पड़ा ३४ रहेगा और तुम अपने शत्रुओं के देश में रहोगे उतने दिन वह अपने विश्रामकालों को भोगता रहेगा तब वह देश विश्राम पाएगा अर्थात अपने विश्रामकालों को भोगता रहेगा। बरन जितने ३५ दिन वह सूना पड़ा रहेगा उतने दिन उस को विश्राम रहेगा अर्थात जो विश्राम उस को तुम्हारे वहां बसे रहने के समय तुम्हारे विश्राम- कालों में न मिलेगा वह उस को तब मिलेगा। और तुम में से जो बच रहेंगे उन के हृदय में मैं ३६ उन के शत्रुओं के देशों में कदराई डालूंगा और वे पत्ते के खड़कने से भी भाग जाएंगे बरन वे ऐसे भागेंगे जैसे कोई तलवार से भागे और किसी के बिना पीछा किये भी वे गिर पड़ेंगे। और जब कोई पीछा करनेहारा न हो तब भी ३७ मानों तलवार के भय से वे एक दूसरे से ठोकर खाकर गिरते जाएंगे और तुम को अपने शत्रुओं के साम्हने ठहरने की कुछ शक्ति न होगी। तब तुम जाति जाति के बीच पहुंचकर नाश हो ३८

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



जाओगे और तुम्हारे शत्रुओं की भूमि तुम को ३९ खा जाएगी। और तुम में से जो बचे रहेंगे वे अपने शत्रुओं के देशों में अपने अधर्म्म के कारण गल जाएंगे और अपने पुरखाओं के अधर्म के कामों के कारण भी वे उन्हीं की नाईं गल ४० जाएंगे। तब वे अपने और अपने पितरों के अधर्म्म को मान लेंगे अर्थात उस विश्वासघात को जो वे मेरा करेंगे और यह भी मान लेंगे कि ४१ हम जो यहोवा के विरुद्ध चले, इसी कारण वह हमारे विरुद्ध चलकर हमें शत्रुओं के देश में ले आया है यों उस समय उन का खतनारहित हृदय दब जाएगा और वे उस समय अपने ४२ अधर्म्म के दण्ड को अंगीकार करेंगे। तब जो वाचा मैं ने याकूब के संग बांधी थी उस की मैं सुधि लूंगा और जो वाचा मैं ने इसहाक से और जो वाचा मैं ने इब्राहीम से बांधी थी उन की भी सुधि लूंगा और देश की भी मैं सुधि लूंगा। ४३ देश उन से रहित होकर सूना पड़ा रहेगा और उन के बिना सूना रहकर अपने विश्रामकालों को भोगता रहेगा और वे लोग अपने अधर्म्म के दण्ड को अंगीकार करेंगे इस कारण कि उन्हों ने मेरे नियमों को निकम्मा ठहराया और उन के जी ने मेरी विधियों से घिन किई थी। ४४ इस पर भी जब वे अपने शत्रुओं के देश में होंगे तब मैं उन को ऐसा निकम्मा न ठहराऊंगा और न उन से ऐसी घिन करूंगा कि उन का अन्त कर डालूं वा अपनी उस वाचा को तोडूं जो मैं ने उन से बान्धी है क्योंकि मैं उन का ४५ परमेश्वर यहोवा हूं। सो मैं उन के हित के लिये उन के उन पितरों से बान्धी हुई वाचा की सुधि लूंगा जिन्हें मैं मिस्र देश से जाति जाति के साम्हने निकाल लाया हूं कि उन का परमेश्वर ठहरूं, मैं तो यहोवा हूं॥

४६ जो जो विधि और नियम और व्यवस्था यहोवा ने अपनी ओर से इस्राएलियों के लिये सीनै पर्वत के पास मूसा के द्वारा ठहराई वे ये ही हैं॥

(विशेष संकल्प की विधि।)

२ **२७. फिर** यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएलियों से यह कह कि जब कोई विशेष संकल्प माने तो एक तो संकल्प किये हुए प्राणी तेरे ठहराने के अनुसार यहोवा ३ के ठहरेंगे। अर्थात यदि वह बीस बरस वा उस से अधिक और साठ बरस से कम अवस्था का पुरुष हो तो उस के लिये पवित्रस्थान के शेकेल ४ के लेखे पचास शेकेल का रूपैया ठहरे। और ५ यदि वह स्त्री हो तो तीस शेकेल ठहरे। फिर उस की अवस्था पांच बरस वा उस से अधिक और बीस बरस से कम की हो तो लड़के के लिये तो बीस शेकेल और लड़की के लिये दस ६ शेकेल ठहरे। और यदि उसकी अवस्था एक महीने वा उस से अधिक और पांच बरस से कम की हो तो लड़के के लिये तो पांच और ७ लड़की के लिये तीन शेकेल ठहरे। फिर यदि उस की अवस्था साठ बरस की वा उस से अधिक हो तो यदि पुरुष हो तो उस के लिये पंद्रह शेकेल और स्त्री हो तो दस शेकेल ठहरे। ८ पर यदि कोई इतना कंगाल हो कि याजक का ठहराया हुआ दाम न दे सके तो वह याजक के साम्हने खड़ा किया जाए और याजक उस की पूंजी ठहराए अर्थात जितना संकल्प करनेहारे से हो सके याजक उसी के अनुसार ठहराए॥

९ फिर जिन पशुओं में से लोग यहोवा को चढ़ावा चढ़ाते हैं यदि ऐसों में से कोई संकल्प किया जाए तो जो पशु कोई यहोवा को दे वह १० पवित्र ही ठहरे। वह उसे किसी प्रकार से न बदले न तो वह बुरे की सन्ती अच्छा न अच्छे की सन्ती बुरा दे और यदि वह उस पशु की सन्ती दूसरा पशु दे तो वह और उस का बदला ११ दोनों पवित्र ठहरें। और जिन पशुओं में से लोग यहोवा के लिये चढ़ावा नहीं चढ़ाते ऐसों में से यदि वह हो तो वह उस को याजक के १२ साम्हने खड़ा कर दे। तब याजक पशु के गुण अवगुण दोनों विचारके उस का मोल ठहराए और जितना याजक ठहराए उस का मोल १३ उतना ही ठहरे। और यदि संकल्प करनेहारा उसे किसी प्रकार से छुड़ाना चाहे तो जो मोल याजक ने ठहराया हो उसे वह पांचवां भाग बढ़ाकर दे॥

१४ फिर यदि कोई अपना घर यहोवा के लिये पवित्र ठहराकर संकल्प करे तो याजक उस के गुण अवगुण दोनों विचारके उस का मोल ठहराए और जितना याजक ठहराए उस का १५ मोल उतना ही ठहरे। और यदि घर का पवित्र करनेहारा उसे छुड़ाना चाहे तो जितना रूपैया याजक ने उस का मोल ठहराया हो उतना वह पांचवां भाग बढ़ाके दे तब घर उसी का रहे॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१६ फिर यदि कोई अपनी निज भूमि का कोई भाग यहोवा के लिये पवित्र ठहराना चाहे तो उसका मोल इस के अनुसार ठहरे कि उसमें कितना बीज पड़ेगा जितनी भूमि में होमेर भर जौ पड़े उतनी का मोल पचास शेकेल ठहरे। १७ यदि वह अपना खेत जुबली[1] के बरस ही में पवित्र ठहराए तो उसका दाम तेरे ठहराने के १८ अनुसार ठहरे। और यदि वह अपना खेत जुबली[1] के बरस के पीछे पवित्र ठहराए तो जितने बरस दूसरे जुबली[1] के बरस के बाकी रहें उन्हीं के अनुसार याजक उसके लिये रूपैये का लेखा करे तब जितना लेखे में आए उतना १९ याजक के ठहराने से कम हो। और यदि खेत का पवित्र ठहरानेहारा उसे छुड़ाना चाहे तो जो दाम याजक ने ठहराया हो उसे वह पांचवां २० भाग बढ़ाकर दे तब खेत उसी का रहे। और यदि वह खेत को छुड़ाना न चाहे वा उस ने उस को दूसरे के हाथ बेचा हो तो खेत आगे २१ को कभी न छुड़ाया जाए। बरन जब वह खेत जुबली[1] के बरस में छूटे तब पूरी रीति अर्पण किये हुए खेत की नाईं यहोवा के लिये पवित्र ठहरे अर्थात वह याजक की निज भूमि हो २२ जाए। फिर यदि कोई अपना एक मोल लिया हुआ खेत जो उस की निज भूमि के खेतों में का न हो यहोवा के लिये पवित्र ठहराए, २३ तो याजक जुबली[1] के बरस लों का लेखा करके उस मनुष्य के लिये जितना ठहराए उतना वह यहोवा के लिये पवित्र जानकर उसी दिन दे। २४ और जुबली[1] के बरस में वह खेत उसी के अधिकार में फिर आए जिस से वह मोल लिया गया हो अर्थात जिस की वह निज भूमि हो २५ उसी की फिर हो जाए। और जिस जिस वस्तु का मोल याजक ठहराए उस का मोल पवित्रस्थान ही के शेकेल के लेखे से ठहरे, शेकेल बीस गेरा का ठहरे॥

२६ पर घरैले पशुओं का पहिलौठा जो यहोवा का पहिलौठा ठहरा है उस को तो कोई पवित्र न ठहराए चाहे वह बछड़ा हो चाहे भेड़ वा बकरी का बच्चा वह यहोवा का है ही। २७ पर यदि वह अशुद्ध पशु का हो तो उस का पवित्र ठहरानेहारा उस को याजक के ठहराये हुए मोल के अनुसार उस का पांचवां भाग और बढ़ाकर छुड़ा सकता है और यदि वह न छुड़ाया जाए तो याजक के ठहराये हुए मोल पर बेचा जाए॥

२८ पर अपनी सारी वस्तुओं में से जो कुछ कोई यहोवा के लिये अर्पण करे चाहे मनुष्य हो चाहे पशु चाहे उस की निज भूमि का खेत हो ऐसी कोई अर्पण किई हुई वस्तु न तो बेची और न छुड़ाई जाए जो कुछ अर्पण किया जाए सो यहोवा के लिये परमपवित्र ठहरे। २९ मनुष्यों में से जो कोई अर्पण किया जाए वह छुड़ाया न जाए निश्चय मार डाला जाए॥

३० फिर भूमि की उपज का सारा दशमांश चाहे वह भूमि का बीज हो चाहे वृक्ष का फल वह यहोवा का है ही वह यहोवा के लिये पवित्र ठहरे। ३१ यदि कोई अपने दशमांश में से कुछ छुड़ाना चाहे तो पांचवां भाग बढ़ाकर उस को छुड़ाए। ३२ और गाय बैल और भेड़ बकरियां निदान जो जो पशु गिनने के लिये लाठी के तले से निकल जानेहारे हैं उन का दशमांश अर्थात दस दस पीछे एक एक पशु यहोवा के लिये पवित्र ठहरे। ३३ कोई उस के गुण अवगुण न विचारे और न उस को बदल ले और यदि कोई उस को बदल भी ले तो वह और उस का बदला दोनों पवित्र ठहरें और वह कभी छुड़ाया न जाए॥

३४ जो आज्ञाएं यहोवा ने इस्राएलियों के लिये सीनै पर्वत के पास मूसा को दिईं वे ये ही हैं॥

(१) अर्थात. नरसिंगे का शब्द ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

# गिनती नाम पुस्तक ।

(इस्राएलियों की गिनती.)

१. **इस्राएलियों** के मिस्र देश से निकल जाने के दूसरे बरस के दूसरे महीने के पहिले दिन को यहोवा ने सीनै के जंगल में मिलापवाले तंबू में मूसा से कहा, २ इस्राएलियों की सारी मण्डली के कुलों और पितरों के घरानों के अनुसार एक एक पुरुष की ३ गिनती नाम ले लेके कर। जितने इस्राएली बीस बरस वा उस से अधिक अवस्था के होने के कारण युद्ध करने के योग्य हों उन सभों को उन के दलों के अनुसार तू और हारून गिन ४ ले। और तुम्हारे साथ एक एक गोत्र का एक एक पुरुष भी हो जो अपने पितरों के घराने ५ का मुख्य पुरुष हो। तुम्हारे उन साथियों के नाम ये हैं अर्थात रूबेन गोत्र में से शदेऊर का ६ पुत्र एलीसूर। शिमोन गोत्र में से सूरीशद्दै ७ का पुत्र शलूमीएल। यहूदा गोत्र में से अम्मीना- ८ दाब का पुत्र नहशोन। इस्साकार गोत्र में ९ से सूआर का पुत्र नतनेल। जबूलून गोत्र में से १० हेलोन का पुत्र एलीआब। यूसुफवंशियों में से ये हैं अर्थात एप्रैम गोत्र में से अम्मीहूद का पुत्र एलीशामा और मनश्शे गोत्र में से पदासूर ११ का पुत्र गम्लीएल। बिन्यामीन गोत्र में से १२ गिदोनी का पुत्र अबीदान। दान गोत्र में से १३ अम्मीशद्दै का पुत्र अहीएजेर। आशेर गोत्र में १४ से ओक्रान का पुत्र पगीएल। गाद गोत्र में से १५ दूएल का पुत्र एल्यासाप। नप्ताली गोत्र में से १६ एनान का पुत्र अहीरा। मण्डली में से जो पुरुष अपने अपने पितरों के गोत्रों के प्रधान होकर बुलाये गये वे ये ही हैं और ये इस्राएलियों के १७ हजारों[1] में मुख्य पुरुष थे। सो जिन पुरुषों के १८ नाम ऊपर लिखे हैं उन को लिये हुए, मूसा और हारून ने दूसरे महीने के पहले दिन को सारी मण्डली इकट्ठी किई तब इस्राएलियों ने अपने अपने कुल और अपने अपने पितरों के घराने के अनुसार बीस बरस वा उस से अधिक अवस्थावालों के नामों की गिनती कराके अपनी अपनी वंशावली लिखाई। जो आज्ञा यहोवा १९ ने मूसा को दिई उसी के अनुसार उस ने सीनै के जंगल में उनको गिन लिया॥

इस्राएल का पहिलौठा जो रूबेन था उस के २० वंश के लोग अर्थात अपने अपने कुल और अपने अपने पितरों के घराने के अनुसार जितने पुरुष बीस बरस वा उस से अधिक अवस्था होने के कारण युद्ध करने के योग्य थे वे सब अपने अपने नाम से गिने गये। और रूबेन गोत्र २१ के गिने हुए लोग साढ़े छियालीस हजार ठहरे॥

शिमोन के वंश के लोग अर्थात अपने कुलों २२ और अपने पितरों के घरानों के अनुसार जितने पुरुष बीस बरस वा उस से अधिक अवस्था होने के कारण युद्ध करने के योग्य थे वे सब अपने नाम से गिने गये। और शिमोन गोत्र के २३ गिने हुए लोग उनसठ हजार तीन सौ ठहरे॥

गाद के वंश के लोग अर्थात अपने कुलों २४ और अपने पितरों के घरानों के अनुसार जितने बीस बरस वा उससे अधिक अवस्था होने के कारण युद्ध करने के योग्य थे वे सब अपने अपने नाम से गिने गये। और गाद गोत्र के गिने हुए २५ लोग पैंतालीस हजार साढ़े छः सौ ठहरे॥

यहूदा के वंश के लोग अर्थात अपने कुलों २६ और अपने पितरों के घरानों के अनुसार जितने बीस बरस वा उस से अधिक अवस्था होने के कारण युद्ध करने के योग्य थे वे सब अपने अपने नाम से गिने गये। और यहूदा गोत्र के गिने २७ हुए लोग चौहत्तर हजार छः सौ ठहरे॥

इस्साकार के वंश के लोग अर्थात अपने २८ कुलों और अपने पितरों के घरानों के अनुसार जितने बीस बरस वा उस से अधिक अवस्था होने के कारण युद्ध करने के योग्य थे वे सब

(१) वा. कुलों।



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२९ अपने अपने नाम से गिने गये। और इस्साकार गोत्र के गिने हुए लोग चौवन हजार चार सौ ठहरे॥

३० जबूलून के वंश के लोग अर्थात् अपने कुलों और अपने पितरों के घरानों के अनुसार जितने बीस बरस वा उस से अधिक अवस्था होने के कारण युद्ध करने के योग्य थे वे सब अपने अपने ३१ नाम से गिने गये। और जबूलून गोत्र के गिने हुए लोग सत्तावन हजार चार सौ ठहरे॥

३२ यूसुफ के वंश में से एप्रैम के वंश के लोग अर्थात अपने कुलों और अपने पितरों के घरानों के अनुसार जितने बीस बरस वा उस से अधिक अवस्था होने के कारण युद्ध करने के योग्य थे वे ३३ सब अपने अपने नाम से गिने गये। और एप्रैम गोत्र के गिने हुए लोग साढ़े चालीस हजार ठहरे॥

३४ मनश्शे के वंश के लोग अर्थात अपने कुलों और अपने पितरों के घरानों के अनुसार जितने बीस बरस वा उस से अधिक अवस्था होने के कारण युद्ध करने के योग्य थे वे सब अपने अपने ३५ नाम से गिने गये। और मनश्शे गोत्र के गिने हुए लोग बत्तीस हजार दो सौ ठहरे॥

३६ बिन्यामीन के वंश के लोग अर्थात अपने कुलों और अपने पितरों के घरानों के अनुसार जितने बीस बरस वा उस से अधिक अवस्था होने के कारण युद्ध करने के योग्य थे वे सब ३७ अपने अपने नाम से गिने गये। और बिन्यामीन गोत्र के गिने हुए लोग पैंतीस हजार चार सौ ठहरे॥

३८ दान के वंश के लोग अर्थात अपने कुलों और अपने पितरों के घरानों के अनुसार जितने बीस बरस वा उस से अधिक अवस्था होने के कारण युद्ध करने के योग्य थे वे सब अपने अपने नाम ३९ से गिने गये। और दान गोत्र के गिने हुए लोग बासठ हजार सात सौ ठहरे॥

४० आशेर के वंश के लोग अर्थात अपने कुलों और अपने पितरों के घरानों के अनुसार जितने बीस बरस वा उस से अधिक अवस्था होने के कारण युद्ध करने के योग्य थे वे सब अपने ४१ अपने नाम से गिने गये। और आशेर गोत्र के गिने हुए लोग साढ़े एकतालीस हजार ठहरे॥

४२ नप्ताली के वंश के लोग अर्थात अपने कुलों और अपने पितरों के घरानों के अनुसार जितने बीस बरस वा उस से अधिक अवस्था होने के कारण युद्ध करने के योग्य थे वे सब अपने अपने ४३ नाम से गिने गये। और नप्ताली गोत्र के गिने हुए लोग तिरपन हजार चार सौ ठहरे॥

४४ मूसा और हारून और इस्राएल के बारहों प्रधान जो अपने अपने पितरों के घराने के प्रधान थे उन सभों ने जिन्हें गिन लिया वे इतने ४५ ही ठहरे। सो जितने इस्राएली बीस बरस वा उससे अधिक अवस्था होने के कारण इस्राएलियों में से युद्ध करने के योग्य होकर अपने ४६ पितरों के घरानों के अनुसार गिने गये, वे सब गिने हुए लोग मिल कर छः लाख तीन हजार साढ़े पांच सौ ठहरे॥

४७ इन में लेवीय अपने पितरों के गोत्र के अनु-४८ सार न गिने गये। क्योंकि यहोवा ने मूसा से ४९ कहा था, केवल लेवी गोत्र की गिनती इस्रा-५० एलियों के बीच न लेना। पर लेवीयों को साक्षीपत्र के निवास पर और उस के सारे सामान पर निदान जो कुछ उस से संबन्ध रखता है उस पर अधिकारी ठहराना सारे सामान समेत निवास को वे ही उठाया करें और उस में सेवा टहल वे ही किया करें और अपने डेरे उस के चारों ५१ ओर वे ही खड़े किया करें। और जब जब निवास का कूच हो तब तब लेवीय उसको गिरा दें और जब जब निवास को खड़ा करना हो तब तब लेवीय उसको खड़ा करें और यदि कोई दूसरा समीप आए तो वह मार डाला जाए। ५२ और इस्राएली अपना अपना डेरा अपनी अपनी छावनी में और अपने अपने झंडे के पास खड़ा ५३ किया करें। पर लेवीय अपने डेरे साक्षीपत्र के निवास ही के चारों ओर खड़े किया करें न हो कि इस्राएलियों की मंडली पर कोप भड़के। और लेवीय साक्षीपत्र के निवास की रक्षा ५४ किया करें। ये जो आज्ञाएं यहोवा ने मूसा को दिईं इस्राएलियों ने उन के अनुसार किया॥

(इस्राएलियों की छावनी का क्रम.)

२. फिर यहोवा ने मूसा और हारून से २ कहा, इस्राएली मिलापवाले तंबू के चारों ओर और उस के साम्हने अपने अपने झंडे और अपने अपने पितरों के घराने ३ के निशान के पास डेरे खड़े करें। और जो पूरब दिशा जहां सूर्योदय होता है उस की ओर अपने अपने दलों के अनुसार डेरे खड़े किया करें वे यहूदा की छावनीवाले झंडे के

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


लोग हों और उन का प्रधान अम्मीनादाब का
४ पुत्र नहशोन हो । और उन के दल के गिने
५ हुए लोग चौहत्तर हजार छः सौ हैं । उन के
पास जो डेरे खड़े किया करें वे इस्साकार के
गोत्रवाले हों और उन का प्रधान सूआर का
६ पुत्र नतनेल हो । और उन के दल के गिने
७ हुए लोग चौवन हजार चार सौ हैं । उन के
पास जबूलून के गोत्रवाले रहें और उन का
८ प्रधान हेलोन का पुत्र एलीआब हो । और
उन के दल के गिने हुए लोग सत्तावन हजार
९ चार सौ हैं । इस रीति यहूदा की छावनी
में जितने अपने अपने दलों के अनुसार गिने
गये वे सब मिलकर एक लाख छियासी हजार
चार सौ हैं पहिले ये ही कूच किया करें ॥

१० दक्खिन अलंग पर रूबेन की छावनीवाले
झंडे के लोग अपने अपने दलों के अनुसार रहें
और उन का प्रधान शदेऊर का पुत्र एलीसूर
११ हो । और उन के दल के गिने हुए लोग
१२ साढ़े छियालीस हजार हैं । उन के पास
जो डेरे खड़े किया करें सो शिमोन के गोत्र-
वाले हों और उन का प्रधान सूरीशद्दै का पुत्र
१३ शलूमीएल हो । और उन के दल के गिने
१४ हुए लोग उंसठ हजार तीन सौ हैं । फिर
गाद के गोत्रवाले हों और उन का प्रधान रूएल
१५ का पुत्र एल्यासाप हो । और उन के दल
के गिने हुए लोग पैंतालीस हजार साढ़े छः सौ
१६ हैं । रूबेन की छावनी में जितने अपने अपने
दलों के अनुसार गिने गये वे सब मिलकर डेढ़
लाख एक हजार साढ़े चार सौ हैं दूसरा कूच
इन का हो ॥

१७ उन के पीछे और सब छावनियों के बीचो-
बीच लेवीयों की छावनी समेत मिलापवाले
तंबू का कूच हुआ करे जिस क्रम से वे डेरे
खड़े करें उसी क्रम से वे अपने अपने स्थान
पर अपने अपने झंडे के पास होकर कूच
किया करें ॥

१८ पच्छिम अलंग पर एप्रैम की छावनीवाले
झंडे के लोग अपने अपने दलों के अनुसार रहें
और उन का प्रधान अम्मीहूद का पुत्र एली-
१९ शामा हो । और उन के दल के गिने हुए
२० लोग साढ़े चालीस हजार हैं । उन के पास
मनश्शे के गोत्रवाले हों और उन का प्रधान
२१ पदासूर का पुत्र गम्लीएल हो । और उनके
दल के गिने हुए लोग बत्तीस हजार दो सौ हैं ।

फिर बिन्यामीन के गोत्रवाले हों और उन का २२
प्रधान गिदोनी का पुत्र अबीदान हो । और २३
उन के दल के गिने हुए लोग पैंतीस हजार
चार सौ हैं । एप्रैम की छावनी में जितने अपने २४
अपने दलों के अनुसार गिने गये वे सब मिलकर
एक लाख आठ हजार एक सौ पुरुष हैं तीसरा
कूच इन का हो ॥

उत्तर अलंग पर दान की छावनीवाले झंडे २५
के लोग अपने अपने दलों के अनुसार रहें और
उनका प्रधान अम्मीशद्दै का पुत्र अहीएजेर
हो । और उन के दल के गिने हुए लोग बासठ २६
हजार सात सौ हैं । उन के पास जो डेरे खड़े २७
करें वे आशेर के गोत्रवाले हों और उन का प्रधान
ओक्रान का पुत्र पगीएल हो । और उन के २८
दल के गिने हुए लोग साढ़े इकतालीस हजार
हैं । फिर नप्ताली के गोत्रवाले हों और उन २९
का प्रधान एनान का पुत्र अहीरा हो । और ३०
उन के दल के गिने हुए लोग तिरपन हजार
चार सौ हैं । दान की छावनी में जितने ३१
गिने गये वे सब मिलकर डेढ़ लाख सात हजार
छः सौ हैं ये अपने अपने झंडे के पास होकर
सब से पीछे कूच किया करें ॥

इस्राएलियों में से जो अपने अपने पितरों ३२
के घराने के अनुसार गिने गये वे येही हैं और
सब छावनियों के जितने लोग अपने अपने दलों
के अनुसार गिने गये वे सब मिलकर छः लाख
तीन हजार साढ़े पांच सौ ठहरे । पर यहोवा ने ३३
मूसा को जो आज्ञा दिई थी उस के अनुसार
लेवीय तो इस्राएलियों में गिने न गये । और ३४
जो जो आज्ञा यहोवा ने मूसा को दिई इस्रा-
एली उस उस के अनुसार अपने अपने कुल और
अपने अपने पितरों के घराने के अनुसार अपने
अपने झंडे के पास डेरे खड़े करते और कूच
भी करते थे ॥

(पहिलौठों की सन्ती लेवीयों का यहोवा से ग्रहण
किया जाना.)

## ३. जिस समय यहोवा ने सीनै पर्वत के
पास मूसा से बातें किईं उस
समय हारून और मूसा की यह वंशावली थी ।
हारून के पुत्रों के नाम ये हैं नादाब जो उस २
का जेठा था और अबीहू एलाजार और ईता-
मार । हारून के पुत्र जो अभिषिक्त याजक थे ३
और उन का संस्कार याजक का काम करने के
लिये हुआ उन के नाम ये ही हैं । नादाब और ४

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



अबीहू तो जिस समय सीनै के जंगल में यहोवा के सन्मुख उपरी आग ले गये उस समय यहोवा के साम्हने निपुत्र ही मर गये पर एलाजार और ईतामार अपने पिता हारून के साम्हने याजक का काम करते रहे॥

५, ६ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, लेवी गोत्रवालों को समीप ले आकर हारून याजक के साम्हने खड़ा कर कि वे उस की सेवा टहल ७ करें। और जो कुछ उस की ओर से और सारी मंडली की ओर से उन्हें सौंपा जाए उस की रक्षा वे मिलापवाले तंबू के साम्हने करें कि वे ८ निवास की सेवा करें। वे मिलापवाले तंबू के सब सामान की और इस्राएलियों की सौंपी हुई वस्तुओं की भी रक्षा करें कि वे निवास की ९ सेवा करें। और तू लेवीयों को हारून और उस के पुत्रों को दे दे और वे इस्राएलियों की ओर से हारून को संपूर्ण रीति से अर्पण किये हुए १० हों। और हारून और उस के पुत्रों को याजक के पद पर ठहरा रख और वे अपने याजकपद की रक्षा किया करें और यदि दूसरा मनुष्य समीप आए तो वह मार डाला जाए॥

११, १२ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, सुन इस्राएली स्त्रियों के सब पहिलौठों की सन्ती मैं इस्राएलियों में से लेवीयों को ले लेता हूं सो १३ लेवीय मेरे ही ठहरेंगे। सब पहिलौठे मेरे हैं क्योंकि जिस दिन मैं ने मिस्र देश में के सब पहिलौठों को मारा उसी दिन मैं ने क्या मनुष्य क्या पशु इस्राएलियों के सब पहिलौठों को अपने लिये पवित्र ठहराया सो वे मेरे ही ठहरेंगे मैं तो यहोवा हूं॥

१४ फिर यहोवा ने सीनै के जंगल में मूसा से कहा, १५ लेवीयों में से जितने पुरुष एक महीने वा उस से अधिक अवस्था के हों उन को उन के पितरों के घरानों और उन के कुलों के अनुसार गिन १६ ले। यह आज्ञा पाकर मूसा ने यहोवा के कहे के १७ अनुसार उन को गिन लिया। लेवी के पुत्रों के नाम ये हैं अर्थात गेर्शोन कहात और मरारी। १८ और गेर्शोन के पुत्र जिन से उस के कुल चले उन १९ के नाम ये हैं अर्थात लिब्नी और शिमी। कहात के पुत्र जिन से उस के कुल चले ये हैं अर्थात २० अम्राम यिसहार हेब्रोन और उज्जीएल। और मरारी के पुत्र जिन से उन के कुल चले ये हैं अर्थात महली और मूशी ये लेवीयों के कुल अपने पितरों के घरानों के अनुसार हैं॥

गेर्शान से लिब्नीयों और शिमीयों के कुल चले २१ गेर्शानवंशियों के कुल ये ही हैं। इन में से जितने २२ पुरुषों की अवस्था एक महीने की वा उस से अधिक थी उन सभों की गिनती साढ़े सात हजार ठहरी। गेर्शानवाले कुल निवास के पीछे पच्छिम २३ ओर अपने डेरे डाला करें। और गेर्शानियों के २४ मूलपुरुष के घराने का प्रधान लाएल का पुत्र एल्यासाप हो। और मिलापवाले तंबू की जो २५ वस्तुएं गेर्शानवंशियों को सौंपी जाएं वे ये हों अर्थात निवास और तंबू और उस का ओहार और मिलापवाले तंबू के द्वार का पर्दा, और २६ जो आंगन निवास और वेदी के चारों ओर है उस के पर्दे और उस के द्वार का पर्दा और उस में बरतने की सब डोरियां॥

फिर कहात से अम्रामियों यिसहारियों हेब्रोनियों और उज्जीएलियों के कुल चले कहातियों २७ के कुल ये ही हैं। इन में से जितने पुरुषों की २८ अवस्था एक महीने की वा उस से अधिक थी उन की गिनती आठ हजार छः सौ ठहरी। वे पवित्रस्थान की रक्षा करनेहारे ठहरे। कहा २९ तियों के कुल निवास की उस अलंग पर अपने डेरे डाला करें जो दक्खिन ओर है। और ३० कहातवाले कुलों के मूलपुरुष के घराने का प्रधान उज्जीएल का पुत्र एलीसापान हो। और ३१ जो वस्तुएं उन को सौंपी जाएं वे सन्दूक मेज दीवट वेदियां और पवित्रस्थान का वह सामान जिस से सेवा टहल होती है और पर्दा निदान पवित्रस्थान में बरतने का सारा सामान हो। और लेवीयों के प्रधानों का प्रधान हारून ३२ याजक का पुत्र एलाजार हो और जो लोग पवित्रस्थान की सौंपी हुई वस्तुओं की रक्षा करेंगे उन पर वही मुखिया ठहरे॥

फिर मरारी से महलीयों और मूशीयों के ३३ कुल चले मरारी के कुल ये ही हैं। इन में से ३४ जितने पुरुषों की अवस्था एक महीने की वा उस से अधिक थी उन सभों की गिनती छः हजार दो सौ ठहरी। और मरारी के कुलों के ३५ मूलपुरुष के घराने का प्रधान अबीहैल का पुत्र सूरीएल हो ये लोग निवास की उत्तर ओर अपने डेरे खड़े करें। और जो वस्तुएं मरारी- ३६ वंशियों को सौंपी जाएं कि वे उन की रक्षा करें वे निवास के तख्ते बेंड़े खंभे कुर्सियां और सारा सामान निदान जो कुछ उस के बरतने में काम आए, और चारों ओर के ३७

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



आंगन के खंभे और उन की कुर्सियां खूंटे
३८ और डोरियां हों। और जो मिलापवाले तंबू के साम्हने अर्थात निवास के साम्हने पूरब ओर जहां सूर्य्योदय होता है अपने डेरे डाला करें वे मूसा और पुत्रों सहित हारून हों और पवित्रस्थान जो इस्राएलियों को सौंपा गया उस की रखवाली वे ही किया करें और दूसरा जो कोई उस के समीप आए
३९ वह मार डाला जाए। यहोवा की यही आज्ञा पाके एक महीने की वा उस से अधिक अवस्थावाले जितने लेवीय पुरुषों को मूसा और हारून ने उन के कुलों के अनुसार गिन लिया वे सब के सब बाईस हजार ठहरे॥

४० फिर यहोवा ने मूसा से कहा इस्राएलियों के जितने पहिलौठे पुरुषों की अवस्था एक महीने की वा उस से अधिक है उन सभों को नाम
४१ ले लेकर गिन ले। और मेरे लिये इस्राएलियों के सब पहिलौठों की सन्ती लेवीयों को और इस्राएलियों के पशुओं के सब पहिलौठों की सन्ती लेवीयों के पशुओं को ले मैं तो यहोवा
४२ हूं। यहोवा की इस आज्ञा के अनुसार मूसा ने इस्राएलियों के सब पहिलौठों को गिन लिया।
४३ और सब पहिलौठे पुरुष जिन की अवस्था एक महीने की वा उस से अधिक थी उन के नामों की गिनती बाईस हजार दो सौ तिहत्तर ठहरी॥

४४. ४५ तब यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएलियों के सब पहिलौठों की सन्ती लेवीयों को और उन के पशुओं की सन्ती लेवीयों के पशुओं को ले सो लेवीय मेरे ही ठहरें मैं तो यहोवा
४६ हूं। और इस्राएलियों के पहिलौठों में से जो दो सौ तिहत्तर गिनती में लेवीयों से अधिक हैं
४७ उन के छुड़ाने के लिये, पुरुष पीछे पांच शेकेल लेवे पवित्र स्थानवाले अर्थात बीस गेरा
४८ का शेकेल हो। और जो रूपैया उन अधिक पहिलौठों की छुड़ौती का होगा उसे हारून और
४९ उस के पुत्रों को देना। सो जो इस्राएली पहिलौठे लेवीयों के द्वारा छुड़ाये हुओं से अधिक थे उन के हाथ से मूसा ने छुड़ौती का रूपिया
५० लिया। सो एक हजार तीन सौ पैंसठ पवित्र-
५१ स्थानवाले शेकेल रूपिया ठहरा। और यहोवा की आज्ञा के अनुसार मूसा ने छुड़ाये हुओं का रूपैया हारून और उस के पुत्रों को दिया॥

(लेवीयों के कर्त्तव्य कर्म.)

**४. फिर** यहोवा ने मूसा और हारून से कहा, लेवीयों में से कहा-
२ तियों की उनके कुलों और पितरों के घरानों के
३ अनुसार गिनती करो, अर्थात तीस बरस से लेकर पचास बरस लों की अवस्थावालों की सेना में जितने मिलापवाले तंबू में कामकाज
४ करने को भरती हैं। मिलापवाले तंबू में परम-पवित्र वस्तुओं के विषय कहातियों की यह
५ सेवकाई ठहरे, अर्थात जब जब छावनी का कूच हो तब तब हारून और उस के पुत्र भीतर आकर बीचवाले पर्दे को उतारके उस से साक्षी-
६ पत्र के सन्दूक को ढांप दें। तब वे उस पर सूइसों की खालों का ओहार डालें और इस के ऊपर संपूर्ण नीले रंग का कपड़ा डालें और
७ सन्दूक में डंडों को लगाएं। फिर भेंटवाली रोटी की मेज पर नीला कपड़ा बिछाकर उस पर परातों धूपदानों करवों और उण्डेलने के कटोरों को रक्ख और नित्य की रोटी भी उस
८ पर हो। तब वे उन पर लाही रंग का कपड़ा बिछाकर उस को सूइसों की खालों के ओहार
९ से ढांपें और मेज के डंडों को लगा दें। फिर वे नीले रंग का कपड़ा लेकर दीपकों गुलतराशों और गुलदानों समेत उजियाला देनेहारे दीवट को और उस के सब तेल के पात्रों को जिन से
१० उस की सेवा टहल होती है ढांपें। तब वे सारे सामान समेत दीवट को सूइसों की खालों के
११ ओहार के भीतर रखकर डंडे पर धर दें। फिर वे सोने की वेदी पर एक नीला कपड़ा बिछा-कर उसको सूइसों की खालों के ओहार से ढांपें
१२ और उस के डंडों को लगा दें। तब वे सेवा टहल के सारे सामान को ले जिस से पवित्र-स्थान में सेवा टहल होती है नीले कपड़े के भीतर रखकर सूइसों की खालों के ओहार से
१३ ढांपें और डंडे पर धर दें। फिर वे वेदी पर से सब राख उठाकर वेदी पर बैंजनी रंग का
१४ कपड़ा बिछाएं। तब जिस सामान से वेदी पर की सेवा टहल होती है वह सब अर्थात उस के करछे कांटे फावड़ियां और कटोरे आदि वेदी का सारा सामान उस पर रक्खें और उस के ऊपर सूइसों की खालों का ओहार बिछाकर
१५ वेदी में डंडों को लगाएं। और जब हारून और उस के पुत्र छावनी के कूच के समय

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



पवित्रस्थान ग्रौर उस के सारे सामान को ढांप चुकें तब उस के पीछे कहाती उस के उठाने के लिये ग्राएं पर किसी पवित्र वस्तु को न छूएं न हो कि मर जाएं कहातियों का भार मिलाप-
१६ वाले तंबू की ये ही वस्तुएं ठहरें। ग्रौर जो वस्तुएं हारून के पुत्र एलाजार को सौंपी जाएं वे ये हैं ग्रर्थात उजियाला देने के लिये तेल ग्रौर सुगन्धित धूप ग्रौर नित्य अन्नबलि ग्रौर अभिषेक का तेल ग्रौर सारे निवास ग्रौर उस में की सब वस्तुग्रों ग्रौर पवित्रस्थान ग्रौर उस के सारे सामान की रक्षा॥

१७ फिर यहोवा ने मूसा ग्रौर हारून से कहा,
१८ कहातियों के कुलों के गोत्रियों को लेवीयों में
१९ से नाश न होने देना। उन के साथ ऐसा करो कि जब वे परमपवित्र वस्तुग्रों के समीप ग्राएं तब न मरें पर जीते रहें ग्रर्थात हारून ग्रौर उस के पुत्र भीतर ग्राकर एक एक के लिये उस
२० की सेवकाई ग्रौर उस का भार ठहराएं। ग्रौर वे पवित्र वस्तुग्रों के देखने को क्षण भर के लिये भी भीतर ग्राने न पाएं न हो कि मर जाएं॥

२१, २२ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, गेर्शोनियों की भी गिनती उन के पितरों के घरानों ग्रौर
२३ कुलों के ग्रनुसार कर। तीस बरस से लेकर पचास बरस लों की ग्रवस्थावाले जितने मिलापवाले तंबू में सेवा करने को सेना में भरती हों उन
२४ सभों को गिन ले। सेवा करने ग्रौर भार उठाने में गेर्शोनियों के कुलवालों की यह सेवकाई हो,
२५ ग्रर्थात वे निवास के पट ग्रौर मिलापवाला तंबू ग्रौर उस का ग्रोहार ग्रौर उस का ऊपर-वाला सूइसों की खालों का ग्रोहार ग्रौर मिला-
२६ पवाले तंबू के द्वार के पर्दे, ग्रौर निवास ग्रौर वेदी के चारों ग्रोर के ग्रांगन के पर्दे ग्रौर ग्रांगन के द्वार के पद ग्रौर उन की डोरियां ग्रौर उन में बरतने का सारा सामान इन सभों को वे उठाया करें ग्रौर इन वस्तुग्रों से जितना काम हो वह सब उनकी सेवकाई
२७ में ग्राए। ग्रौर गेर्शोनियों के वंश की सारी सेवकाई हारून ग्रौर उस के पुत्रों के कहे से हुआ करे ग्रर्थात जो कुछ उन को उठाना ग्रौर जो जो सेवकाई उन को करनी हो उन का
२८ सारा भार तुम ही उन्हें सौंपा करो। मिलाप-वाले तंबू में गेर्शोनियों के कुलों की यही सेव-काई ठहरे ग्रौर उन पर हारून याजक का पुत्र ईतामार अधिकार रक्खे॥

२९ फिर मरारीयों को भी तू उन के कुलों ग्रौर
३० पितरों के घरानों के अनुसार गिन ले। तीस बरस से लेकर पचास बरस लों की अवस्था-वाले जितने मिलापवाले तंबू की सेवा करने को सेना में भरती हों उन सभों को गिन ले।
३१ ग्रौर मिलापवाले तंबू में की जिन वस्तुग्रों के उठाने की सेवकाई उन को मिले वे ये हों ग्रर्थात निवास के तख्ते बेंड़े खंभे ग्रौर कुर्सियां,
३२ ग्रौर चारों ग्रोर के ग्रांगन के खंभे ग्रौर इन की कुर्सियां खूंटे डोरियां और भांति भांति के बरतने का सारा सामान। और जो जो सामान ढोने के लिये उन को सौंपा जाए उस में से एक एक वस्तु का नाम लेकर तुम गिन दो।
३३ मरारीयों के कुलों की सारी सेवकाई जो उन्हें मिलापवाले तंबू के विषय करनी होगी वह यही है वह हारून याजक के पुत्र ईतामार के ग्रधिकार में रहे॥

३४ सो मूसा ग्रौर हारून और मंडली के प्रधानों ने कहातियों के वंश को उन के कुलों ग्रौर
३५ पितरों के घरानों के अनुसार, तीस बरस से लेकर पचास बरस लों की अवस्था के जितने मिलापवाले तंबू की सेवकाई करने को सेना में
३६ भरती हुए थे उन सभों को गिना। ग्रौर जो ग्रपने अपने कुल के अनुसार गिने गये वे दो
३७ हजार साढ़े सात सौ ठहरे। कहातियों के कुलों में से जितने मिलापवाले तंबू में सेवा करनेवाले गिने गये वे इतने ही ठहरे। जो ग्राज्ञा यहोवा ने मूसा के द्वारा दिई उस के अनुसार मूसा ग्रौर हारून ने इन को गिन लिया॥

३८ ग्रौर गेर्शोनियों में से जो ग्रपने कुलों ग्रौर
३९ पितरों के घरानों के ग्रनुसार गिने गये, ग्रर्थात तीस बरस से लेकर पचास बरस लों की अवस्था के जो मिलापवाले तंबू की सेवकाई करने को
४० सेना में भरती हुए थे, उन की गिनती उन के कुलों ग्रौर पितरों के घरानों के ग्रनुसार दो
४१ हजार छः सौ तीस ठहरी। गेर्शोनियों के कुलों में से जितने मिलापवाले तंबू में सेवा करनेवाले गिने गये वे इतने ही ठहरे। यहोवा की ग्राज्ञा के अनुसार मूसा ग्रौर हारून ने इन को गिन लिया॥

४२ फिर मरारीयों के कुलों में से जो अपने कुलों ग्रौर पितरों के घरानों के अनुसार गिने
४३ गये, अर्थात तीस बरस से लेकर पचास बरस लों की ग्रवस्था के जो मिलापवाले तंबू की

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



४४ सेवकाई करने को सेना में भरती हुए थे, उन की गिनती उन के कुलों के अनुसार तीन हजार
४५ दो सौ ठहरी। मरारीयों के कुलों में से जिन को मूसा और हारून ने यहोवा की उस आज्ञा के अनुसार जो मूसा के द्वारा मिली गिन लिया वे इतने ही ठहरे ॥

४६ लेवीयों में से जिन को मूसा और हारून और इस्राएली प्रधानों ने उन के कुलों और पितरों के घरानों के अनुसार गिन लिया,
४७ अर्थात तीस बरस से लेकर पचास बरस लों की अवस्थावाले जितने मिलापवाले तंबू की सेवकाई करने और बोझ उठाने का काम
४८ करने को हाजिर होनेहारे थे, उन सभों की गिनती आठ हजार पांच सौ अस्सी ठहरी।
४९ ये अपनी अपनी सेवा और बोझ ढोने के अनुसार यहोवा के कहे से मूसा के द्वारा गिने गये। जो आज्ञा यहोवा ने मूसा को दिई थी उसी के अनुसार वे उस से गिने गये ॥

(कोढ़ी आदि अशुद्ध लोगों का बाहर कर दिया जाना.)

२ **५. फिर** यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएलियों को आज्ञा दे कि तुम सब कोढ़ियों को और जितनों के प्रमेह हो और जितने लोथ के कारण अशुद्ध हों उन सभों को
३ छावनी से निकाल दो। ऐसों को चाहे पुरुष हों चाहे स्त्री छावनी से निकालकर बाहर कर दो न हो कि तुम्हारी छावनी जिस के बीच मैं निवास करता हूं उन के कारण अशुद्ध हो।
४ और इस्राएलियों ने वैसा ही किया अर्थात ऐसे लोगों को छावनी से निकाल बाहर कर दिया जैसा यहोवा ने मूसा से कहा था इस्राएलियों ने वैसा ही किया ॥

(दोषों की हानि भरने की विधि.)

५,६ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएलियों से कह कि जब कोई पुरुष वा स्त्री कोई ऐसा पाप करके जो लोग किया करते हैं यहोवा का विश्वासघात करे और वह प्राणी दोषी हो।
७ तब वह अपना किया हुआ पाप मान ले और पूरे मूल में पांचवां अंश बढ़ाकर अपने दोष के बदले में उसी को दे जिस के विषय दोषी
८ हुआ हो। पर यदि उस मनुष्य का कोई कुटुम्बी न हो जिसे दोष का बदला भर दिया जाय तो उस दोष का जो बदला यहोवा को भर दिया जाए वह याजक का ठहरे वह उस प्रायश्चित्तवाले मेढ़े से अधिक हो जिस से उस के लिये
९ प्रायश्चित्त किया जाए। और जितनी पवित्र किई हुई वस्तुएं इस्राएली उठाई हुई भेंट करके
१० याजक के पास लाएं सो उसी की ठहरें। सब मनुष्यों की पवित्र किई हुई वस्तुएं उसी की ठहरें कोई जो कुछ याजक को दे वह उस का ठहरे ॥

(पति के अपनी स्त्री पर जलने की व्यवस्था.)

११, १२ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएलियों से कह कि यदि किसी मनुष्य की स्त्री कुचाल चलकर[1] उस का विश्वासघात करे।
१३ और कोई पुरुष उस के साथ कुकर्म्म करे पर यह बात उस के पति से छिपी हो और खुली न हो और वह अशुद्ध हो गई हो पर न तो उस के विरुद्ध कोई साक्षी हो और न वह
१४ कुकर्म्म करते पकड़ी गई हो, और उस के पति के मन में जलन उत्पन्न हो अर्थात वह अपनी स्त्री पर जलने लगे और वह अशुद्ध हुई हो वा उस के मन में जलन उत्पन्न हो अर्थात वह अपनी स्त्री पर जलने लगे पर वह अशुद्ध न
१५ हुई हो, तो वह पुरुष अपनी स्त्री को याजक के पास ले जाए और उस के लिये एपा का दसवां अंश जव का मैदा चढ़ावा करके ले आए पर उस पर न तेल डाले न लोबान रक्खे क्योंकि वह जलनवाला और स्मरण दिलानेहारा अर्थात अधर्म्म का स्मरण करानेहारा
१६ अन्नबलि होगा। तब याजक उस स्त्री को समीप ले जाकर यहोवा के साम्हने खड़ी करे।
१७ और याजक मिट्टी के पात्र में पवित्र जल ले और निवासस्थान की भूमि पर की धूलि में
१८ से कुछ लेकर उस जल में डाल दे। तब याजक उस स्त्री को यहोवा के साम्हने खड़ी कर के उस के सिर के बाल बिखराए और स्मरण दिलानेहारे अन्नबलि को जो जलनवाला है उस के हाथों पर धर दे और अपने हाथ में याजक कड़वा जल लिये रहे जो स्राप लगने
१९ का कारण होगा। तब याजक स्त्री को किरिया धराकर कहे कि यदि किसी पुरुष ने तुझ से कुकर्म्म न किया हो और तू पति को छोड़ दूसरे की ओर फिरके अशुद्ध न हो गई हो तो तू इस कड़वे जल के गुण से जो स्राप का कारण होता
२० है बची रहे। पर यदि तू अपने पति को छोड़ दूसरे की ओर फिरके अशुद्ध हुई हो और तेरे

(१) मूल में. हटके।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



पति को छोड़ किसी दूसरे पुरुष ने तुझ से २१ प्रसंग किया हो, और याजक उसे स्राप देनेहारी किरिया धराकर कहे यहोवा तेरी जांघ सड़ाए और तेरा पेट फुलाए और लोग तेरा नाम लेकर स्राप और धिक्कार[1] दिया करें। २२ अर्थात यह जल जो स्राप का कारण होता है तेरी अन्तरियों में जाकर तेरे पेट को फुलाए और तेरी जांघ को सड़ा दे। तब वह स्त्री २३ कहे आमेन आमेन। तब याजक स्राप के ये शब्द पुस्तक में लिखकर उस कड़वे जल से २४ मिटाके, उस स्त्री को वह कड़वा जल पिलाए जो स्राप का कारण होता है सो वह जल जो स्राप का कारण होगा उस स्त्री के पेट में जा- २५ कर कड़वा हो जाएगा। और याजक स्त्री के हाथ में से जलनवाले अन्नबलि को ले यहोवा के आगे हिलाकर वेदी के समीप पहुंचाए। २६ और याजक उस अन्नबलि में से उस का स्मरण दिलानेहारा भाग अर्थात मुट्ठी भर लेकर वेदी पर जलाए और उस के पीछे स्त्री को वह जल २७ पिलाए। और जब वह उसे वह जल पिला चुके तब यदि वह अशुद्ध हुई और अपने पति का विश्वासघात किया हो तो वह जल जो स्राप का कारण होता है सो उस स्त्री के पेट में जाकर कड़वा हो जाएगा और उस का पेट फूलेगा और उस की जांघ सड़ जायगी और उस स्त्री का नाम उस के लोगों के बीच स्राप में लिया २८ जाएगा। पर यदि वह स्त्री अशुद्ध न हुई शुद्ध ही हो तो वह निर्दोष ठहरेगी और गर्भिणी २९ हो सकेगी। जलन की व्यवस्था यही है चाहे कोई स्त्री अपने पति को छोड़ दूसरे की ओर ३० फिरके अशुद्ध हो, चाहे पुरुष के मन में जलन उत्पन्न हो और वह अपनी स्त्री पर जलने लगे तो वह उस को यहोवा के सन्मुख खड़ी कर दे और याजक उस पर यह सारी व्यवस्था पूरी ३१ करे। तब पुरुष अधर्म्म से बचा रहेगा और स्त्री अपने अधर्म्म का बोझ आप उठाएगी॥

(नाजीरों की व्यवस्था.)

२ **६. फिर** यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएलियों से कह कि जब कोई पुरुष वा स्त्री नाजीर[2] की मन्नत अर्थात अपने को यहोवा के लिये न्यारा करने की विशेष मन्नत माने, तब वह दाखमधु आदि मदिरा से ३ न्यारा रहे वह न दाखमधु का न और मदिरा का सिरका पीए और न दाख का कुछ रस भी पीए बरन दाख न खाए चाहे हरी हो चाहे ४ सूखी। जितने दिन वह न्यारा रहे उतने दिन लों वह बीज से ले छिलके लों जो कुछ दाखलता से उत्पन्न होता है उस में से कुछ न खाए। ५ फिर जितने दिन उस ने न्यारे रहने की मन्नत मानी हो उतने दिन लों वह अपने सिर पर छुरा न फिराए और जब लों वे दिन पूरे न हों जिन में वह यहोवा के लिये न्यारा रहे तब लों वह पवित्र ठहरेगा और अपने सिर के बालों ६ को बढ़ाये रहे। जितने दिन वह यहोवा के लिये न्यारा रहे उतने दिन लों किसी लोथ के पास ७ न जाए। चाहे उस का पिता वा माता वा भाई वा बहिन भी मरे तौभी वह उन के कारण अशुद्ध न हो क्योंकि उस के अपने परमेश्वर के लिये न्यारे रहने का चिन्ह[1] उस के ८ सिर पर होगा। अपने न्यारे रहने के सारे दिनों ९ में वह यहोवा के लिये पवित्र ठहरा रहे। और यदि कोई उस के पास अचानक मर जाए और उस के न्यारे रहने का जो चिन्ह[2] उस के सिर पर होगा वह अशुद्ध हो जाए तो वह शुद्ध होने के दिन अर्थात सातवें दिन अपना सिर मुड़ाए। १० और आठवें दिन वह दो पिंडुक वा कबूतरी के दो बच्चे मिलापवाले तंबू के द्वार पर याजक के ११ पास ले जाए। और याजक एक को पापबलि और दूसरे को होमबलि करके उस के लिये प्रायश्चित करे क्योंकि वह लोथ के कारण पापी ठहरा है और याजक उसी दिन उस का १२ सिर फिर पवित्र करे। और वह अपने न्यारे रहने के दिनों को फिर यहोवा के लिये न्यारे ठहराए और बरस दिन का एक भेड़ का बच्चा दोषबलि करके ले आए और जो दिन इस से पहिले बीत गये हों वे व्यर्थ गिने जाएं क्योंकि उस के न्यारे रहने का चिन्ह[3] अशुद्ध हो गया॥

१३ फिर जब नाजीर के न्यारे रहने के दिन पूरे हों उस समय के लिये उस की यह व्यवस्था है अर्थात वह मिलापवाले तंबू के द्वार पर पहुं- १४ चाया जाए। और वह यहोवा के लिये होमबलि करके बरस दिन का एक निर्दोष भेड़ का बच्चा पापबलि करके बरस दिन की एक निर्दोष

(१) मूल में. किरिया।
(२) अर्थात. न्यारा किया हुआ।

(१) वा. उस के परमेश्वर का मुकुट। (२) वा. उस का जो मुकुट। (३) वा. उस का मुकुट।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


भेड़ की बच्ची और मेलबलि करके निर्दोष मेढ़ा,
१५ और अखमीरी रोटियों की एक टोकरी अर्थात तेल से सने हुए मैदे के फुलके और तेल से चुपड़ी हुई अखमीरी पपड़ियां और उन बलियों के अन्नबलि और अर्घ ये सब चढ़ावे समीप ले
१६ जाए । इन सब को याजक यहोवा के साम्हने पहुंचाकर उस के पापबलि और होमबलि को
१७ चढ़ाए, और अखमीरी रोटी की टोकरी समेत मेढ़े को यहोवा के लिये मेलबलि करके और उस मेलबलि के अन्नबलि और अर्घ को भी चढ़ाए ।
१८ तब नाजीर अपने न्यारे रहने के चिन्हवाले[1] सिर को मिलापवाले तंबू के द्वार पर मुण्डाकर अपने बालों को उस आग पर डाल दे जो मेलबलि के
१९ नीचे होगी । फिर जब नाजीर अपने न्यारे रहने के चिन्हवाले[1] सिर को मुण्डा चुके तब याजक मेढ़े का सिझा हुआ कन्धा और टोकरी में से एक अखमीरी रोटी और एक अखमीरी पपड़ी
२० लेकर नाजीर के हाथों पर धर दे । और याजक इन को हिलाने की भेंट करके यहोवा के साम्हने हिलाये हिलाई हुई छाती और उठाई हुई जांघ समेत ये भी याजक के लिये पवित्र ठहरें । इस
२१ के पीछे वह नाजीर दाखमधु पी सकेगा । नाजीर की मन्नत की और जो चढ़ावा उस को अपने न्यारे होने के कारण यहोवा के लिये चढ़ाना होगा उस की भी यही व्यवस्था है । जो चढ़ावा वह अपनी पूंजी के अनुसार चढ़ा सके उस से अधिक जैसी मन्नत उस ने मानी हो वैसे ही अपने न्यारे रहने की व्यवस्था के अनुसार उसे करना होगा ॥

(याजकों के आशीर्वाद देने की रीति।)

२२, २३ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, हारून और उस के पुत्रों से कह कि तुम इस्राएलियों को इन वचनों से आशीर्वाद दिया करना कि ॥

२४ यहोवा तुझे आशीस दे और तेरी रक्षा करे ॥

२५ यहोवा तुझ पर अपने मुख का प्रकाश चमकाए और तुझ पर अनुग्रह करे ॥

२६ यहोवा अपना मुख तेरी ओर करे और तुझे शांति दे ॥

२७ इस रीति वे इस्राएलियों को मेरे[2] ठहराएं और मैं आप उन्हें आशीस दिया करूंगा ॥

(१) वा. अपने मुकुटवाले । (२) मूल में. और वे मेरा नाम इस्राएलियों पर धरें ।

(वेदी के अभिषेक के उत्सव की भेंटें।)

**७. फिर** जब मूसा निवास को खड़ा कर चुका और सारे सामान समेत उस का अभिषेक करके उस को पवित्र किया और सारे सामान समेत वेदी का भी अभिषेक
२ करके उसे पवित्र किया, तब इस्राएल के प्रधान जो अपने अपने पितरों के घरानों के मुख्य पुरुष और गोत्रों के भी प्रधान होकर गिनती लेने के
३ काम पर ठहरे थे, वे यहोवा के साम्हने भेंट ले आये और उन की भेंट छः छाई हुई गाडियां और बारह बैल थी अर्थात दो दो प्रधान पीछे तो एक एक गाड़ी और एक एक प्रधान पीछे एक एक बैल इन्हें वे निवास के साम्हने यहोवा
४ के समीप ले गये । तब यहोवा ने मूसा से कहा,
५ उन वस्तुओं को उन से ले ले कि मिलापवाले तंबू के बरतने में लगें सो तू उन्हें लेवीयों के एक एक कुल की विशेष सेवकाई के अनुसार उन को
६ दे दे । सो मूसा ने वे सब गाड़ियां और बैल
७ लेकर लेवीयों को दे दिये । गेर्शोनियों को तो उन की सेवकाई के अनुसार उस ने दो गाड़ियां
८ और चार बैल दिये । और मरारियों को उन की सेवकाई के अनुसार उस ने चार गाड़ियां और आठ बैल दिये ये सब हारून याजक के पुत्र
९ ईतामार के अधिकार में किये गये । और कहातियों को उस ने कुछ न दिया क्योंकि उन के लिये पवित्र वस्तुओं की यह सेवकाई थी कि वे उन को कन्धों पर उठा लें ॥

१० फिर जब वेदी का अभिषेक हुआ तब प्रधान उस के संस्कार की भेंट वेदी के साम्हने समीप
११ ले जाने लगे । तब यहोवा ने मूसा से कहा वेदी के संस्कार के लिये प्रधान लोग अपनी अपनी भेंट अपने अपने नियत दिन पर ले आएं ॥

१२ सो जो पुरुष पहिले दिन अपनी भेंट ले गया वह यहूदा गोत्रवाले अम्मीनादाब का पुत्र
१३ नहशोन था । उस की भेंट यह थी अर्थात पवित्रस्थानवाले शेकेल के लेखे से एक सौ तीस शेकेल चांदी का एक परात और सत्तर शेकेल चांदी का एक कटोरा ये दोनों अन्नबलि के लिये तेल
१४ से सने हुए मैदे से भरे हुए थे । फिर धूप से भरा
१५ हुआ दस शेकेल सोने का एक धूपदान, होमबलि के लिये एक बछड़ा एक मेढ़ा और बरस
१६ दिन का एक भेड़ी का बच्चा, पापबलि के लिये
१७ एक बकरा, और मेलबलि के लिये दो बैल पांच मेढ़े पांच बकरे और बरस बरस दिन के पांच


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



भेड़ी के बच्चे अम्मीनादाब के पुत्र नहशोन की यही भेंट थी ॥

१८ दूसरे दिन इस्साकार का प्रधान सूआर का १९ पुत्र नतनेल भेंट ले आया। वह यह थी अर्थात पवित्रस्थानवाले शेकेल के लेखे से एक सौ तीस शेकेल चांदी का एक परात और सत्तर शेकेल चांदी का एक कटोरा ये दोनों अन्नबलि के २० लिये तेल से सने हुए मैदे से भरे हुए थे। फिर धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक धूप- २१ दान, होमबलि के लिये एक बछड़ा एक मेढ़ा २२ और बरस दिन का एक भेड़ी का बच्चा, पापबलि २३ के लिये एक बकरा, और मेलबलि के लिये दो बैल पांच मेढ़े पांच बकरे और बरस बरस दिन के पांच भेड़ी के बच्चे सूआर के पुत्र नतनेल की यही भेंट थी ॥

२४ तीसरे दिन जबूलूनियों का प्रधान हेलोन २५ का पुत्र एलीआब यह भेंट ले आया, अर्थात पवित्रस्थानवाले शेकेल के लेखे से एक सौ तीस शेकेल चांदी का एक परात और सत्तर शेकेल चांदी का एक कटोरा ये दोनों अन्नबलि के २६ लिये तेल से सने हुए मैदे से भरे हुए थे। फिर धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक धूप- २७ दान, होमबलि के लिये एक बछड़ा एक मेढ़ा २८ और बरस दिन का एक भेड़ी का बच्चा, पाप- २९ बलि के लिये एक बकरा, और मेलमलि के लिये दो बैल पांच मेढ़े पांच बकरे और बरस बरस दिन के पांच भेड़ी के बच्चे हेलोन के पुत्र एलीआब की यही भेंट थी ॥

३० चौथे दिन रूबेनियों का प्रधान शदेऊर का ३१ पुत्र एलीसूर यह भेंट ले आया, अर्थात पवित्रस्थानवाले शेकेल के लेखे से एक सौ तीस शेकेल चांदी का एक परात और सत्तर शेकेल चांदी का एक कटोरा ये दोनों अन्नबलि के ३२ लिये तेल से सने हुए मैदे से भरे हुए थे। फिर धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक धूप ३३ दान, होमबलि के लिये एक बछड़ा एक मेढ़ा ३४ और बरस दिन का एक भेड़ी का बच्चा, पाप- ३५ बलि के लिये एक बकरा, और मेलबलि के लिये दो बैल पांच मेढ़े पांच बकरे और बरस बरस दिन के पांच भेड़ी के बच्चे शदेऊर के पुत्र एलीसूर की यही भेंट थी ॥

३६ पांचवें दिन शिमोनियों का प्रधान सूरीशद्दै ३७ का पुत्र शलूमीएल यह भेंट ले आया, अर्थात पवित्रस्थानवाले शेकेल के लेखे से एक सौ तीस शेकेल चांदी का एक परात और सत्तर शेकेल चांदी का एक कटोरा ये दोनों अन्नबलि के ३८ लिये तेल से सने हुए मैदे से भरे हुए थे। फिर धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक ३९ धूपदान, होमबलि के लिये एक बछड़ा एक मेढ़ा और बरस दिन का एक भेड़ी का बच्चा, ४०, ४१ पापबलि के लिये एक बकरा, और मेलबलि के लिए दो बैल पांच मेढ़े पांच बकरे और बरस बरस दिन के पांच भेड़ी के बच्चे सूरीशद्दै के पुत्र शलूमीएल की यही भेंट थी ॥

४२ छठवें दिन गादियों का प्रधान दूएल का ४३ पुत्र एल्यासाप यह भेंट ले आया, अर्थात पवित्रस्थानवाले शेकेल के लेखे से एक सौ तीस शेकेल चांदी का एक परात और सत्तर शेकेल चांदी का एक कटोरा ये दोनों अन्नबलि के ४४ लिये तेल से सने हुए मैदे से भरे हुए थे। फिर धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक ४५ धूपदान, होमबलि के लिये एक बछड़ा एक मेढ़ा और बरस दिन का एक भेड़ी का बच्चा, ४६, ४७ पापबलि के लिये एक बकरा, और मेल- बलि के लिये दो बैल पांच मेढ़े पांच बकरे और बरस बरस दिन के पांच भेड़ी के बच्चे दूएल के पुत्र एल्यासाप की यही भेंट थी ॥

४८ सातवें दिन एप्रैमियों का प्रधान अम्मीहूद ४९ का पुत्र एलीशामा यह भेंट ले आया, अर्थात पवित्रस्थानवाले शेकेल के लेखे से एक सौ तीस शेकेल चांदी का एक परात और सत्तर शेकेल चांदी का एक कटोरा ये दोनों अन्नबलि के ५० लिये तेल से सने हुए मैदे से भरे हुए थे। फिर धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक ५१ धूपदान, होमबलि के लिये एक बछड़ा एक मेढ़ा ५२ और बरस दिन का एक भेड़ी का बच्चा, पाप- ५३ बलि के लिये एक बकरा, और मेलबलि के लिये दो बैल पांच मेढ़े पांच बकरे और बरस बरस दिन के पांच भेड़ी के बच्चे अम्मीहूद के पुत्र एलीशामा की यही भेंट थी ॥

५४ आठवें दिन मनश्शेइयों का प्रधान पदासूर ५५ का पुत्र गम्लीएल यह भेंट ले आया, अर्थात पवित्रस्थान के शेकेल के लेखे से एक सौ तीस शेकेल चांदी का एक परात और सत्तर शेकेल चांदी का एक कटोरा ये दोनों अन्नबलि के ५६ लिये तेल से सने हुए मैदे से भरे हुए थे। फिर धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक धूप- ५७ दान, होमबलि के लिये एक बछड़ा एक

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



मेढ़ा और बरस दिन का एक भेड़ी का बच्चा, ५८, ५९ पापबलि के लिये एक बकरा, और मेलबलि के लिये दो बैल पांच मेढ़े पांच बकरे और बरस बरस दिन के पांच भेड़ी के बच्चे पदासूर के पुत्र गम्लीएल की यही भेंट थी॥

६० नवें दिन बिन्यामीनियों का प्रधान गिदोनी ६१ का पुत्र अबीदान यह भेंट ले आया, अर्थात पवित्रस्थान के शेकेल के लेखे से एक सौ तीस शेकेल चांदी का एक परात और सत्तर शेकेल चांदी का एक कटोरा ये दोनों अन्नबलि के लिये ६२ तेल से सने हुए मैदे से भरे हुए थे। फिर धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक धूपदान, ६३ होमबलि के लिये एक बछड़ा एक मेढ़ा और ६४ बरस दिन का एक भेड़ी का बच्चा, पापबलि के ६५ लिये एक बकरा, और मेलबलि के लिये दो बैल पांच मेढ़े पांच बकरे और बरस बरस दिन के पांच भेड़ी के बच्चे गिदोनी के पुत्र अबीदान की यही भेंट थी॥

६६ दसवें दिन दानियों का प्रधान अम्मीशद्दै ६७ का पुत्र अहीएजेर यह भेंट ले आया. अर्थात पवित्रस्थान के शेकेल के लेखे से एक सौ तीस शेकेल चांदी का एक परात और सत्तर शेकेल चांदी का एक कटोरा ये दोनों अन्नबलि के लिये ६८ तेल से सने हुए मैदे से भरे हुए थे। फिर धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक धूपदान, ६९ होमबलि के लिये एक बछड़ा एक मेढ़ा और ७० बरस दिन का एक भेड़ी का बच्चा, पापबलि के ७१ लिये एक बकरा, और मेलबलि के लिये दो बैल पांच मेढ़े पांच बकरे और बरस बरस दिन के पांच भेड़ी के बच्चे अम्मीशद्दै के पुत्र अहीएजेर की यही भेंट थी॥

७२ ग्यारहवें दिन आशेरियों का प्रधान ओक्रान ७३ का पुत्र पगीएल यह भेंट ले आया, अर्थात पवित्रस्थान के शेकेल के लेखे से एक सौ तीस शेकेल चांदी का एक परात और सत्तर शेकेल चांदी का एक कटोरा ये दोनों अन्नबलि के लिये ७४ तेल से सने हुए मैदे से भरे हुए थे। फिर धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक धूपदान, ७५ होमबलि के लिये एक बछड़ा एक मेढ़ा और ७६ बरस दिन का एक भेड़ी का बच्चा, पापबलि के ७७ लिये एक बकरा, और मेलबलि के लिये दो बैल पांच मेढ़े पांच बकरे और बरस बरस दिन के पांच भेड़ी के बच्चे ओक्रान के पुत्र पगीएल की यही भेंट थी॥

बारहवें दिन नप्तालीयों का प्रधान एनान ७८ का पुत्र अहीरा यह भेंट ले आया, अर्थात ७९ पवित्रस्थान के शेकेल के लेखे से एक सौ तीस शेकेल चांदी का एक परात और सत्तर शेकेल चांदी का एक कटोरा ये दोनों अन्नबलि के लिये तेल से सने हुए मैदे से भरे हुए थे। फिर ८० धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक धूपदान, होमबलि के लिये एक बछड़ा एक मेढ़ा ८१ और बरस दिन का एक भेड़ी का बच्चा, पाप- ८२ बलि के लिये एक बकरा, और मेलबलि के लिये ८३ दो बैल पांच मेढ़े पांच बकरे और बरस बरस दिन के पांच भेड़ी के बच्चे एनान के पुत्र अहीरा की यही भेंट थी॥

वेदी के अभिषेक के समय इस्राएल के प्रधानों ८४ की ओर से उस के संस्कार को भेंट यही हुई अर्थात चांदी के बारह परात चांदी के बारह कटोरे और सोने के बारह धूपदान। एक एक ८५ चांदी का परात एक सौ तीस शेकेल का और एक एक चांदी का कटोरा सत्तर शेकेल का था सो पवित्रस्थान के शेकेल के लेखे से ये सब चांदी के पात्र दो हजार चार सौ शेकेल के थे। फिर ८६ धूप से भरे हुए सोने के बारह धूपदान जो पवित्रस्थान के शेकेल के लेखे से दस दस शेकेल के थे वे सब धूपदान एक सौ बीस शेकेल सोने के थे। फिर होमबलि के लिये सब मिलाकर ८७ बारह बछड़े बारह मेढ़े और बरस बरस दिन के बारह भेड़ी के बच्चे अपने अपने अन्नबलि समेत थे फिर पापबलि के सब बकरे बारह थे। और ८८ मेलबलि के लिये सब मिलाकर चौबीस बैल साठ मेढ़े साठ बकरे और बरस बरस दिन के साठ भेड़ी के बच्चे थे वेदी के अभिषेक होने के पीछे उस के संस्कार की भेंट यही हुई। और जब ८९ मूसा यहोवा से बातें करने को मिलापवाले तंबू में गया तब उस को उस की बाणी सुन पड़ी जो साक्षीपत्र के संदूक पर के प्रायश्चित्त के ढकने के ऊपर से दोनों करूबों के बीच में से उस के साथ बातें कर रहा था सो यहोवा ने उस से बातें किईं॥

(दीवट के बारने की रीति.)

८. फिर यहोवा ने मूसा से कहा, हारून को समझाकर यह २ कह कि जब जब तू दीपकों को बारे तब तब सातों दीपक दीवट के साम्हने को प्रकाश दें। तब हारून ३

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



वैसा ही करने लगा अर्थात जो आज्ञा यहोवा ने मूसा को दिई उस के अनुसार उस ने दीपकों को बारा कि वे दीवट के साम्हने को प्रकाश दें। ४ और दीवट की बनावट यह थी अर्थात वह पाये से ले फूलों तक गढ़े हुए सोने का बनाया गया। जो नमूना यहोवा ने मूसा को दिखाया था उसी के अनुसार उसने दीवट को बनवाया॥

(लेवीयों के नियुक्त होने का वर्णन.)

५, ६ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएलियों ७ के बीच में से लेवीयों को लेकर शुद्ध कर। उन्हें शुद्ध करने के लिये तू ऐसा कर कि उन पर पाप दूर करनेवाला जल छिड़क दे फिर वे सर्वाङ्ग मुण्डन कराएं और वस्त्र धोएं और अपने को ८ शुद्ध करें। तब वे तेल से सने हुए मैदे के अन्नबलि समेत एक बछड़ा ले लें और तू पाप- ९ बलि के लिये एक और बछड़ा लेना। और तू लेवीयों को मिलापवाले तंबू के साम्हने समीप पहुंचाना और इस्राएलियों की सारी मण्डली १० को इकट्ठा करना। तब तू लेवीयों को यहोवा के साम्हने समीप ले आना और इस्राएली अपने ११ अपने हाथ उन पर टेकें। तब हारून लेवीयों को यहोवा के साम्हने इस्राएलियों की ओर से हिलाई हुई भेंट करके अर्पण करे कि वे यहोवा १२ की सेवा करनेहारे ठहरें। और लेवीय अपने अपने हाथ उन बछड़ों के सिरों पर टेकें तब तू लेवीयों के लिये प्रायश्चित्त करने को एक बछड़ा पापबलि और दूसरा होमबलि करके १३ यहोवा के लिये चढ़ाना। और लेवीयों को हारून और उस के पुत्रों के साम्हने खड़ा करना कि वे यहोवा को हिलाई हुई भेंट जानके १४ अर्पण किये जाएं, और उन्हें इस्राएलियों में से १५ अलग करना सो वे मेरे ही ठहरेंगे। और जब तू लेवीयों को शुद्ध करके हिलाई हुई भेंट जान कर अर्पण कर चुके उस के पीछे वे मिलापवाले तंबू संबन्धी सेवा करने को आया करें। १६ क्योंकि वे इस्राएलियों में से मुझे पूरी रीति से अर्पण किये हुए हैं मैं ने उनको सब इस्राए- लियों में से एक एक स्त्री के पहिलौठे की सन्ती १७ अपना कर लिया है। इस्राएलियों के पहिलौठे चाहे मनुष्य के हों चाहे पशु के सब मेरे हैं क्योंकि मैं ने उन्हें उस समय अपने लिये पवित्र ठहराया जब मिस्र देश में के सारे पहिलौठों को १८ मार डाला। और मैं ने इस्राएलियों के सारे १९ पहिलौठों के बदले लेवीयों को लिया है। उन्हें लेके मैं ने हारून और उस के पुत्रों को इस्रा- एलियों में से दान करके दे दिया है कि वे मिलापवाले तंबू में इस्राएलियों के निमित्त सेव- काई और प्रायश्चित्त किया करें न हो कि जब इस्राएली पवित्रस्थान के समीप आएं तब उन पर कोई महाविपत्ति पड़े। २० लेवीयों के विषय यहोवा की यह आज्ञा पाकर मूसा और हारून और इस्राएलियों की सारी मण्डली ने उन से ठीक ऐसा ही किया। २१ लेवीयों ने तो अपना पाप दूर किया और अपने वस्त्रों को धो डाला और हारून ने उन्हें यहोवा के साम्हने हिलाई हुई भेंट जानके अर्पण किया और उन्हें शुद्ध करने को उन के लिये प्रायश्चित्त किया। २२ और उस के पीछे लेवीय हारून और उस के पुत्रों के साम्हने मिलापवाले तंबू में की अपनी अपनी सेवकाई करने को गये और जो आज्ञा यहोवा ने मूसा को लेवीयों के विषय दिई थी उस के अनुसार वे उन से बर्ताव करने लगे॥

फिर यहोवा ने मूसा से कहा, २३, २४ जो लेवीयों को करना है वह यह है कि पचीस बरस की अवस्था से वे मिलापवाले तंबू संबन्धी सेवा में लगे रहने को आने लगें। २५ और पचास बरस की अवस्था से वे उस सेवा में लगे रहने से छूटकर आगे को न करें। २६ पर वे अपने भाईबन्धुओं के साथ मिलापवाले तंबू के पास रक्षा का काम किया करें और किसी प्रकार की सेवकाई न करें लेवीयों को जो जो काम सौंपे जाएं उन के विषय ऐसा ही करना॥

(दूसरी बार फसह का माना जाना और सदा के लिये फसह की विधि.)

## ९. इस्राएलियों के मिस्र देश से निकलने के दूसरे

बरस के पहिले महीने में यहोवा ने सीनै के जंगल में मूसा से कहा, २ इस्राएली फसह नाम पर्ब को उस के नियत समय पर मानें। ३ अर्थात इसी महीने के चौदहवें दिन को गोधूलि के समय तुम लोग उसे सब विधियों और नियमों के अनु- सार मानना। ४ तब मूसा ने इस्राएलियों से फसह मानने को कह दिया। ५ सो उन्हों ने पहिले महीने के चौदहवें दिन को गोधूलि के समय सीनै के जंगल में फसह को माना और जो जो आज्ञा यहोवा ने मूसा को दिई उन्हीं के अनुसार इस्रा- एलियों ने किया। ६ पर कितने लोग किसी मनुष्य

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



की लोथ के द्वारा अशुद्ध होने के कारण उस दिन फसह को न मान सके सो वे उसी दिन मूसा ७ और हारून के साम्हने समीप जाकर, मूसा से कहने लगे हम लोग एक मनुष्य की लोथ के कारण अशुद्ध हैं पर हम काहे को रुके रहें कि और इस्राएलियों के संग यहोवा का चढ़ावा नियत ८ समय पर न चढ़ाएं। मूसा ने उन से कहा ठहरे रहो मैं जान लूं कि यहोवा तुम्हारे विषय में क्या आज्ञा देता है ॥

९, १० यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएलियों से कह कि चाहे तुम लोग चाहे तुम्हारे वंश में से कोई किसी लोथ के कारण अशुद्ध हो वा दूर की यात्रा पर हो तौभी वह यहोवा के लिये फसह ११ को माने। वे उसे दूसरे महीने के चौदहवें दिन को गोधूलि के समय मानें और फसह के बलि-पशु के मांस को अखमीरी रोटी और कड़वे १२ सागपात के साथ खाएं, और उस में से कुछ भी बिहान लों रख न छोड़ें और न उस की कोई हड्डी तोड़ें वे उस पर्व को फसह की सारी १३ विधियों के अनुसार मानें। पर जो मनुष्य शुद्ध हो और यात्रा पर न हो पर फसह के पर्व को न माने वह प्राणी अपने लोगों में से नाश किया जाए उस मनुष्य को यहोवा का चढ़ावा नियत समय पर न ले आने के कारण अपने पाप का १४ भार उठाना पड़ेगा। और यदि कोई परदेशी तुम्हारे साथ रहकर चाहे कि यहोवा के लिये फसह मानूं तो वह उस की विधि और नियम के अनुसार उस को माने देशी परदेशी दोनों के लिये तुम्हारी एक ही विधि हो ॥

(इस्राएलियों की यात्रा की रीति.)

१५ जिस दिन निवास जो साक्षी का तंबू भी कहावता है खड़ा किया गया उस दिन बादल उस पर छा गया और सांझ को वह निवास पर आग सा देख पड़ा और भोर लों दिखाई देता १६ था। और नित्य ऐसा हुआ करता था अर्थात दिन को वह बादल और रात को आग सा कुछ १७ उस पर छा जाया करता था। और जब जब वह बादल तंबू पर से उठाया जाता तब तब इस्राएली कूच करते थे और जहां कहीं बादल ठहर जाता वहीं इस्राएली अपने डेरे खड़े करते थे। १८ यहोवा के कहे से इस्राएली कूच करते और यहोवा के कहे से वे डेरे खड़े भी करते थे और जितने दिन लों वह बादल निवास पर ठहरा रहता उतने दिन लों वे डेरे डाले पड़े रहते थे। १९ और जब जब बादल बहुत दिन निवास पर छाया रहता तब तब इस्राएली यहोवा की आज्ञा मानते हुए कूच न करते थे। २० और कभी कभी वह बादल थोड़े ही दिन लों निवास पर रहता तब वे यहोवा के कहे से डेरे डाले पड़े रहते थे और फिर यहोवा के कहे से कूच करते थे। २१ और कभी कभी बादल केवल सांझ से भोर लों रहता और जब भोर को वह उठ जाता था तब वे कूच करते थे और यदि वह रात दिन बराबर रहता तो जब बादल उठ जाता तब ही वे कूच करते थे। २२ वह बादल चाहे दो दिन चाहे एक महीना चाहे बरस भर जब लों निवास पर ठहरा रहता तब लों इस्राएली अपने डेरों में रहते और कूच न करते थे पर जब वह उठ जाता तब वे कूच करते २३ थे। यहोवा के कहे से वे अपने डेरे खड़े करते और यहोवा के कहे से वे कूच करते थे जो आज्ञा यहोवा मूसा के द्वारा देता उस को वे माना करते थे ॥

(चान्दी की तुरहियों के बनाने और बरतने की विधि.)

**१०. फिर** यहोवा ने मूसा से कहा, २ चांदी की दो तुरही गढ़ाके बनवा ले वे तुझे मण्डली के बुलाने और छावनियों के कूच करने में काम आएं। ३ और जब वे दोनों फूंकी जाएं तब सारी मण्डली मिलापवाले तंबू के द्वार पर तेरे पास इकट्ठी हो। ४ और यदि एक ही तुरही फूंकी जाए तो प्रधान लोग जो इस्राएल के हजारों के मुख्य पुरुष हैं तेरे पास इकट्ठे हो जाएं। ५ जब तुम लोग सांस बांधकर फूंको तो पूरब दिशा की छावनियों का ६ कूच हो। और जब तुम दूसरी बेर सांस बांधकर फूंको तब दक्खिन दिशा की छावनियों का कूच हो उन के कूच करने के लिये वे सांस ७ बांधकर फूंकें। और जब लोगों को इकट्ठा करके सभा करनी हो तब भी फूंकना पर सांस बांधकर नहीं। ८ और हारून के पुत्र जो याजक हैं वे उन तुरहियों को फूंका करें यह बात तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी के लिये सदा की विधि ठहरे। ९ और जब तुम अपने देश में किसी सतानेहारे बैरी से लड़ने को निकलो तब तुरहियों को सांस बांधकर फूंकना तब तुम्हारे परमेश्वर यहोवा को तुम्हारा स्मरण आएगा और तुम अपने शत्रुओं से बचाए जाओगे। १० और अपने आनन्द के दिन में और अपने नियत पर्वों में और

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



महीनों के आदि में अपने होमबलियों और मेलबलियों के साथ उन तुरहियों को फूंकना इस से तुम्हारे परमेश्वर को तुम्हारा स्मरण आएगा मैं तो तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं ॥

(इस्राएलियों का सीनै पर्वत से प्रस्थान करना।)

११ दूसरे बरस के दूसरे महीने के बीसवें दिन को बादल साक्षी के निवास पर से उठाया १२ गया। तब इस्राएली सीनै के जंगल में से निकलकर कूच करने लगे और बादल पारान १३ नाम जंगल में ठहर गया। उन का कूच यहोवा की उस आज्ञा के अनुसार जो उस ने मूसा को १४ दिई थी आरंभ हुआ। पहिले तो यहूदियों की छावनी के झंडे का कूच हुआ और वे दल दल होकर चले और उन का सेनापति अम्मीनादाब १५ का पुत्र नहशोन था। और इस्साकारियों के गोत्र का सेनापति सूआर का पुत्र नतनेल था। १६ और जबूलूनियों के गोत्र का सेनापति हेलोन १७ का पुत्र एलीआब था। तब निवास उतारा गया और गेर्शोनियों और मरारीयों ने निवास को १८ उठाये हुए कूच किया। फिर रूबेन की छावनी के झंडे का कूच हुआ और वे भी दल दल होकर चले और उन का सेनापति शदेऊर का पुत्र एलीसूर १९ था। और शिमोनियों के गोत्र का सेनापति २० सूरीशद्दै का पुत्र शलूमीएल था। और गादियों के गोत्र का सेनापति दूएल का पुत्र एल्यासाप २१ था। तब कहातियों ने पवित्र वस्तुओं को उठाये हुए कूच किया और उन के पहुंचने लों गेर्शोनियों २२ और मरारीयों ने निवास को खड़ा किया। फिर एप्रैमियों की छावनी के झंडे का कूच हुआ और वे भी दल दल होकर चले और उन का सेनापति अम्मीहूद का पुत्र एलीशामा था। २३ और मनश्शेइयों के गोत्र का सेनापति पदासूर २४ का पुत्र गम्लीएल था। और बिन्यामीनियों के गोत्र का सेनापति गिदोनी का पुत्र अबीदान २५ था। फिर दानियों की छावनी जो सब छावनियों के पीछे थी उस के झंडे का कूच हुआ और वे भी दल दल होकर चले और उन का सेनापति अम्मीशद्दै का पुत्र अहीएजेर था। २६ और आशेरियों के गोत्र का सेनापति ओक्रान २७ का पुत्र पगीएल था। और नप्तालीयों के गोत्र २८ का सेनापति एनान का पुत्र अहीरा था। इस्राएलियों के कूच दल बांधके ऐसे ही होते थे ॥

२९ और मूसा ने अपने ससुर रूएल मिद्यानी के पुत्र होबाव से कहा हम लोग उस स्थान की यात्रा करते हैं जिस के विषय यहोवा ने कहा है कि मैं उसे तुम को दूंगा सो तू भी हमारे संग चल और हम तेरी भलाई करेंगे क्योंकि यहोवा ने इस्राएल के विषय भला ही कहा है। ३० होबाब ने उस से कहा मैं न जाऊंगा मैं अपने देश और कुटुम्बियों में लौट जाऊंगा। ३१ फिर मूसा ने कहा हम को न छोड़ क्योंकि हमें जंगल में कहां कहां डेरा खड़ा करना चाहिये यह तुझे तो मालूम होगा तू हमारे लिये आंखों का काम देना। ३२ और यदि तू हमारे संग चले तो निश्चय जो भलाई यहोवा हम से करे उसी के अनुसार हम भी तुझ से करेंगे ॥

३३ सो इस्राएलियों[१] ने यहोवा के पर्वत से कूच करके तीन दिन की यात्रा किई और उन तीनों दिनों के मार्ग में यहोवा की वाचा का संदूक उन के लिये विश्राम का स्थान ढूंढ़ता हुआ उन ३४ के आगे आगे चलता रहा। और जब वे छावनी के स्थान से कूच करते तब दिन भर यहोवा का ३५ बादल उन के ऊपर छाया रहता था। और जब जब संदूक का कूच होता तब तब मूसा यह कहा करता था कि हे यहोवा उठ और तेरे शत्रु तितर बितर हों और तेरे बैरी तेरे साम्हने से भाग ३६ जाएं। और जब जब वह ठहर जाता तब तब मूसा कहा करता था कि हे यहोवा इस्राएल के हजारों हजार के बीच लौटकर आ ॥

(इस्राएलियों का कुड़कुड़ाना और इस का दण्ड भोगना।)

## ११. फिर

वे लोग कुड़कुड़ाने और यहोवा के सुनते बुरा कहने लगे सो यहोवा ने सुना और उस का कोप भड़का और यहोवा की ओर से आग उन में जल उठी और जो छावनी के किनारे पर थे उन को २ भस्म कर डाला। तब लोग मूसा के पास जाकर चिल्लाये और मूसा ने यहोवा से प्रार्थना किई ३ तब वह आग बुझ गई। सो उस स्थान का नाम तबेरा[२] पड़ा क्योंकि यहोवा की ओर से आग उन में जली थी ॥

४ फिर जो मिली जुली हुई भीड़ उन के साथ थी वह अति तृष्णा करने लगी और इस्राएली भी फिर रोने और यह कहने लगे कि हमें मांस ५ खाने को कौन देगा। हमें वे मछलियां तो सुधि आती हैं जो हम मिस्र में सेंतमेंत खाया करते

(१) मूल में उन्हों।
(२) अर्थात जलन।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



थे और वे खीरे और खरबूजे और गन्दने और ६ प्याज और लहसुन भी । पर अब हमारा जी ऊभ गया है यहां इस मान को छोड़ और कुछ ७ देख नहीं पड़ता । मान तो धनिये के समान ८ था और उस का रंग मोती का सा था । लोग इधर उधर जा उसे बटोरके चक्की में पीसते वा ओखली में कूटते थे फिर तसले में सिझाते और उस के फुलके बनाते थे और उस का स्वाद तेल ९ में बने हुए पूए का सा था । और रात को जब छावनी में ओस पड़ती तब उस के साथ मान १० भी पड़ता था । जब घराने घराने के लोग अपने अपने डेरे के द्वार पर रोते रहे तब यहोवा का कोप बहुत भड़का और मूसा ने भी सुनकर ११ बुरा माना । सो मूसा ने यहोवा से कहा तू अपने दास से यह बुरा व्यवहार क्यों करता है और क्या कारण है कि मैं ने तेरी दृष्टि में अनुग्रह नहीं पाया कि तू ने इन सारे लोगों का १२ भार मुझ पर डाला है । क्या ये सारे लोग मेरे ही कोख में पड़े थे क्या मैं ही उन को जना कि तू मुझ से कहे कि जैसे पिता दूधपिउवे बालक को अपनी गोद में उठाये हुए चलता है वैसे ही तू इन को उठाये हुए उस देश को ले जा जिस के देने की मैं ने उन के पितरों से किरिया खाई १३ थी । मुझे इतना मांस कहां से मिले कि इन सब लोगों को दूं ये तो यह कहकर मेरे पास रो १४ रहे हैं कि तू हमें मांस खाने को दे । मैं इन सब लोगों का भार अकेला नहीं संभाल सकता १५ क्योंकि यह मेरे लिये बहुत भारी है । सो जो तू मेरे साथ ऐसा व्यवहार करना चाहता हो तो तेरा इतना अनुग्रह मुझ पर हो कि मुझे मार डाल कि मुझे अपनी दुर्दशा देखनी न पड़े ॥

१६ यहोवा ने मूसा से कहा इस्राएली पुरनियों में से सत्तर ऐसे पुरुष मेरे पास इकट्ठे कर जिन को तू जानता हो कि वे प्रजा में के पुरनिये और उन के सरदार हैं और मिलापवाले तंबू के पास ले आ कि वे तेरे साथ यहां खड़े हों । १७ तब मैं उतरकर यहां तुझ से बातें करूंगा और जो आत्मा तुझ पर है उस में से लेकर उन में समवाऊंगा सो वे इन लोगों का भार तेरे संग उठाये रहेंगे और तुझे उस को अकेले उठाना न १८ पड़ेगा । और लोगों से कह कल के लिये अपने को पवित्र कर रक्खो तब मांस खाने को मिलेगा क्योंकि तुम यहोवा के सुनते यह कहकर रोये हो कि हमें मांस खाने को कौन देगा हम मिस्र ही में भले थे सो यहोवा तुम को मांस खाने को देगा । तुम एक दिन वा दो वा पांच वा दस वा १९ बीस दिन उसे न खाओगे । पर महीने भर उसे २० खाते रहोगे जब लों वह तुम्हारे नथनों से न निकले और तुम को घिनौना न लगे क्योंकि तुम लोगों ने यहोवा को जो तुम्हारे बीच में है तुच्छ जाना और उस के साम्हने यह कहकर रोये हो कि हम मिस्र से काहे को निकले । मूसा ने २१ कहा जिन लोगों के बीच मैं हूं उन में से छः लाख तो प्यादे ही हैं और तू ने कहा है कि मांस मैं उन्हें इतना दूंगा कि वे महीने भर उसे खाते रहेंगे । क्या ये सब भेड़ बकरी गाय बैल २२ उन के लिये मारे जाएं कि उन को मांस मिले वा क्या समुद्र की सब मछलियां उन के लिये इकट्ठी किई जाएं कि उन को मांस मिले ॥

यहोवा ने मूसा से कहा क्या यहोवा की २३ बांह छोटी हो गई है अब तू देखेगा कि मेरा वचन तेरे लिये पूरा होगा कि नहीं । तब मूसा २४ ने बाहर जाकर प्रजा के लोगों को यहोवा की बातें कह सुनाईं और उन के पुरनियों में से सत्तर पुरुष इकट्ठे करके तंबू के चारों ओर खड़े किये । तब यहोवा ने बादल में उतरके २५ मूसा से बातें किईं और जो आत्मा उस पर था उस में से लेकर उन सत्तर पुरनियों में समवा दिया और जब वह आत्मा उन पर ठहर गया तब वे नबूवत करने लगे पर फिर कभी न किईं । पर दो मनुष्य छावनी में रह गये थे जिन में २६ से एक का नाम एलदाद और दूसरे का नाम मेदाद था उन पर भी आत्मा ठहरा वे लिखे हुओं में के थे पर तंबू के पास न गये थे सो वे छावनी में नबूवत करने लगे । तब किसी जवान २७ ने दौड़के मूसा को बतलाया कि एलदाद और मेदाद छावनी में नबूवत कर रहे हैं । तब नून २८ का पुत्र यहोशू जो मूसा का टहलुआ और उस के बड़े बड़े वीरों में से था[१] उस ने मूसा से कहा हे मेरे स्वामी मूसा उन को बरज । मूसा ने २९ उस से कहा क्या तू मेरे कारण जलता है भला होता कि यहोवा की सारी प्रजा के लोग नबी होते और यहोवा अपना आत्मा उन सभों में समवा देता । तब मूसा इस्राएल के पुरनियों समेत ३० छावनी में चला गया । तब यहोवा की ओर ३१ से एक बयार उठकर समुद्र से बटेरें उड़ाके छावनी पर और उस के चारों ओर इतनी

(१) मूल में उस के चुने हुओं में से ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



इतनी ले आई कि वे इधर उधर एक दिन के मार्ग लों और भूमि पर दो हाथ के लगभग ऊंचे ३२ पर रहीं। सो लोग उठकर उस दिन दिन भर और रात भर और दूसरे दिन भी दिन भर बटेरों को बटोरते रहे जिस ने कम से कम बटोरा उस ने दस हामेर बटोरा और उन्हों ने उन्हें छावनी के चारों ओर फैला दिया। ३३ मांस उन के मुंह ही में था और वे उसे चावने न पाये थे कि यहोवा का कोप उन पर भड़क उठा और उस ने उन को बहुत बड़ी मार से ३४ मारा। और उस स्थान का नाम किब्रोथत्तावा[1] पड़ा क्योंकि जिन लोगों ने तृष्णा किई थी उन ३५ को वहां मिट्टी दिई गई। फिर इस्राएली किब्रोथत्तावा से कूच करके हसेरोत में पहुंचे और वहीं रहे॥

(मूसा की श्रेष्ठता का प्रमाण।)

१२. मूसा ने तो एक कूशी स्त्री को व्याह लिया था सो मरियम और हारून उस की उस व्याहिता कूशिन के २ कारण उस की निन्दा करने लगे। उन्हों ने कहा क्या यहोवा ने केवल मूसा ही के साथ बातें किई हैं क्या उस ने हम से भी बातें नहीं ३ किईं। उन की यह बात यहोवा ने सुनी। मूसा तो पृथिवी भर के रहनेहारे सारे मनुष्यों से ४ बहुत अधिक नम्र था। सो यहोवा ने एकाएक मूसा और हारून और मरियम से कहा तुम तीनों मिलापवाले तंबू के पास निकल आओ। ५ तब वे तीनों निकल आये। तब यहोवा ने बादल के खंभे में उतर तंबू के द्वार पर खड़ा होकर हारून और मरियम को बुलाया सो वे ६ दोनों उस के पास निकल गये। तब यहोवा ने कहा मेरी बातें सुनो यदि तुम में कोई नबी हो तो उस पर मैं यहोवा दर्शन के द्वारा अपने को प्रगट करूंगा वा स्वप्न में उस से बातें करूंगा। ७ पर मेरा दास मूसा ऐसा नहीं है वह तो मेरे ८ सारे घराने में विश्वासयोग्य है। उस से मैं गुप्त रीति से नहीं पर आम्हने साम्हने और प्रत्यक्ष होकर बातें करता हूं और वह यहोवा का स्वरूप निहारने पाता है सो तुम मेरे दास मूसा ९ की निन्दा करते क्यों न डरे। तब यहोवा का १० कोप उन पर भड़का और वह चला गया। तब वह बादल तंबू पर से उठ गया और मरियम कोढ़ से हिम के समान श्वेत हो गई और हारून ने मरियम की ओर दृष्टि किई और देखा कि वह कोढ़िन हो गई है। तब हारून मूसा ११ से कहने लगा हे मेरे प्रभु हम दोनों ने जो मूर्खता किई बरन पाप भी किया यह पाप हम १२ पर न लगने दे। उस को उस मरे हुए के समान न रहने दे जिस की देह अपनी मा के पेट से निकलते ही अधगली हो। सो मूसा ने यह १३ कहकर यहोवा की दोहाई दिई कि हे ईश्वर कृपा कर और उस को चंगा कर। यहोवा ने १४ मूसा से कहा यदि उस का पिता उस के मुंह पर थूकता तो क्या सात दिन लों उस को लाज न रहती सो वह सात दिन लों छावनी से बाहर बन्द रहे उस के पीछे वह फिर भीतर आने पाए। सो मरियम सात दिन लों छावनी से १५ बाहर बन्द रही और जब लों मरियम फिर आने न पाई तब लों लोगों ने कूच न किया। उस के पीछे उन्हों ने हसेरोत से कूच करके १६ पारान नाम जंगल में अपने डेरे खड़े किये॥

(इस्राएलियों के कनान देश में जाने से नाह करने और इस के दण्ड पाने का वर्णन।)

१३. फिर यहोवा ने मूसा से कहा, कनान देश जिसे मैं २ इस्राएलियों को देता हूं उस का भेद लेने के लिये कितने पुरुषों को भेज वे उन के पितरों के एक एक गोत्र का एक एक प्रधान पुरुष हों। यहोवा ३ से यह आज्ञा पाकर मूसा ने ऐसे पुरुषों को पारान जंगल से भेज दिया जो सब के सब इस्राएलियों के प्रधान थे। उन के नाम ये ४ हैं अर्थात रूबेन गोत्र में से जक्कूर का पुत्र शम्मू। शिमोन गोत्र में से होरी का पुत्र ५ शापात। यहूदा गोत्र में से यपुन्ने का पुत्र ६ कालेब। इस्साकार गोत्र में से योसेप का पुत्र ७ यिगाल। एप्रैम गोत्र में से नून का पुत्र होशे। ८ बिन्यामीन गोत्र में से राफू का पुत्र पलती। जबू- ९ लून गोत्र में से सोदी का पुत्र गद्दीएल। यूसुफ १० वंशियों में के मनश्शे गोत्र में से सूसी ११ का पुत्र गद्दी। दान गोत्र में से गमल्ली का पुत्र १२ अम्मीएल। आशेर गोत्र में से मीकाएल का पुत्र १३ सतूर। नप्ताली गोत्र में से वोप्सी का पुत्र १४ नहबी। गाद गोत्र में से माकी का पुत्र १५ गूएल। जो पुरुष मूसा ने देश के भेद लेने को १६ भेजे उन के नाम ये ही हैं और नून के पुत्र होशे

(१) अर्थात तृष्णा की कबरें।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१७ का नाम उस ने यहोशू रक्खा। उन को कनान देश के भेद लेने को भेजते समय मूसा ने कहा इधर से अर्थात दक्षिण देश होकर जाओ और १८ पहाड़ी देश में जाकर, सारे देश को देख लो कि कैसा है और उस में बसे हुए लोगों को भी देखो कि वे बलवान हैं वा निर्बल थोड़े हैं वा १९ बहुत। और जिस देश में वे बसे हुए हैं सो कैसा है अच्छा वा बुरा और वे कैसी कैसी बस्तियों में बसे हुए हैं तंबूवालियों में कि गढ़वालियों २० में। और वह देश कैसा है उपजाऊ वा बंजर और उस में वृक्ष हैं वा नहीं और तुम हियाव बांधे चलो और उस देश की उपज में से कुछ लेते भी आना। वह समय पहिली पक्की दाखों २१ का था। सो वे चल दिये और सीन नाम जंगल से ले रहोब लों जो हमात के मार्ग में है सारे २२ देश का भेद लिया। सो वे दक्षिण देश होकर चले और हेब्रोन लों गये वहां अहीमन शेशै और तल्मै नाम अनाकवंशी रहते थे। हेब्रोन तो मिस्र के सोअन से सात बरस पहिले बसाया २३ गया था। तब वे एशकोल नाम नाले लों गये और वहां से एक डाली दाखों के गुच्छे समेत तोड़ लिई और दो मनुष्य उसे एक लाठी पर लटकाये हुए उठा ले गये और वे अनारों और २४ अंजीरों में से भी कुछ कुछ ले गये। इस्राएली जो वहां से वह दाखों का गुच्छा तोड़ ले आये इस कारण उस स्थान का नाम एशकोल[1] नाला २५ रक्खा गया। चालीस दिन के पीछे वे उस देश २६ का भेद लेकर लौट आये, और पारान जंगल के कादेश नाम स्थान में मूसा और हारून और इस्राएलियों की सारी मण्डली के पास पहुंचे और उन को और सारी मण्डली को संदेशा दिया और उस देश के फल उन को दिखाये। २७ उन्हों ने मूसा से यह कहकर वर्णन किया कि जिस देश में तू ने हम को भेजा था उस में हम गये उस में सचमुच दूध और मधु की धाराएं २८ बहती हैं और उस की उपज में से यही है। पर उस देश के निवासी बलवान हैं और उस के नगर गढ़वाले और बहुत बड़े हैं और फिर हम २९ ने वहां अनाकवंशियों को भी देखा। दक्षिण देश में तो अमालेकी बसे हुए हैं और पहाड़ी देश में हित्ती यबूसी और एमोरी रहते हैं और समुद्र के तीर तीर और यर्दन नदी के तीर तीर ३० कनानी बसे हुए हैं। पर कालेब ने मूसा के साम्हने प्रजा के लोगों को चुप कराने की मनसा से कहा हम अभी चढ़के उस देश को अपना कर लें क्योंकि निःसंदेह हम में ऐसा करने की शक्ति है। पर जो पुरुष उस के संग गये थे उन्हों ने कहा ३१ उन लोगों पर चढ़ने की शक्ति हम में नहीं है क्योंकि वे हम से बलवान हैं। बरन उन्हों ने ३२ इस्राएलियों के साम्हने उस देश की जिस का भेद उन्हों ने लिया था यह कहकर निन्दा भी किई कि वह देश जिस का भेद लेने को हम गये थे ऐसा है जो अपने निवासियों को निगल जाता है और जितने पुरुष हम ने उस में देखे सो सब के सब बड़े डील डौल के हैं। फिर हम ३३ ने वहां नपीलों को अर्थात नपीली जातिवाले अनाकवंशियों को देखा और हम अपने लेखे में फंगों के समान ठहरे और ऐसे ही उन के भी लेखे में ठहरे॥

(१) अर्थात दाखों का गुच्छा।

## १४.

तब सारी मण्डली चिल्ला उठी और रात को वे लोग रोते रहे। और सब इस्राएली मूसा और हारून पर २ कुड़कुड़ाने लगे और सारी मण्डली उन से कहने लगी कि भला होता कि हम मिस्र ही में मर जाते वा इस जंगल में मर जाते। और यहोवा ३ हम को उस देश में ले जाकर क्यों तलवार से मरवाना चाहता है हमारी स्त्रियां और बालबच्चे तो लूट में चले जाएंगे क्या मिस्र में लौट जाना हमारे लिये अच्छा न होगा। फिर वे आपस में ४ कहने लगे आओ हम किसी को अपना प्रधान ठहराके मिस्र को लौट जाएं। सो मूसा और ५ हारून इस्राएलियों की सारी मण्डली के साम्हने मुंह के बल गिरे। और नून का पुत्र यहोशू ६ और यपुन्ने का पुत्र कालेब जो देश के भेद लेनेहारों में से थे सो अपने अपने वस्त्र फाड़कर, इस्राएलियों की सारी मण्डली से कहने लगे ७ जिस देश का भेद लेने को हम इधर उधर घूमकर आये हैं सो अत्यन्त उत्तम देश है। यदि ८ यहोवा हम से प्रसन्न हो तो हम को उस देश में जिस में दूध और मधु की धाराएं बहती हैं पहुंचाकर उस को हमें देगा। इतना हो कि तुम ९ यहोवा के बिरुद्ध बलुआ न करो और न उस देश के लोगों से डरो क्योंकि वे हमारी रोटी ठहरेंगे छाया उन के ऊपर से हट गई है और यहोवा हमारे संग है उन से न डरो। तब सारी मण्डली १०



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



उन पर पत्थरवाह करने को बोल उठी। तब यहोवा का तेज मिलापवाले तंबू में सब इस्राएलियों को दिखाई दिया॥

११ तब यहोवा ने मूसा से कहा वे लोग कब लों मेरा तिरस्कार करते रहेंगे और मेरे सब आश्चर्य्यकर्म्म देखने पर भी कब लों मुझ पर विश्वास १२ न करेंगे। मैं उन्हें मरी से मारूंगा और उन के निज भाग उन को न दूंगा और तुझ से एक जाति उपजाऊंगा जो उन से बड़ी और बलवन्त १३ होगी। मूसा ने यहोवा से कहा तब तो मिस्री जिन के बीच से तू अपना सामर्थ्य दिखाकर इन लोगों को निकाल ले आया है सो इसे १४ सुनकर, इस देश के निवासियों से कहेंगे। उन्हों ने तो यह सुना होगा कि यहोवा उन लोगों के बीच रहता और प्रत्यक्ष दिखाई देता और उस का बादल उन के ऊपर ठहरा रहता है और दिन को बादल के खंभे में और रात को अग्नि के खंभे में होकर उन के आगे आगे चला १५ करता है। सो यदि तू इन लोगों को एक ही बार में मार डाले तो जिन जातियों ने तेरी १६ कीर्त्ति सुनी है सो कहेंगी कि, यहोवा उन लोगों को इस देश में जिसे उस ने उन्हें देने की किरिया खाई थी पहुंचा न सका इस कारण १७ उस ने उन्हें जंगल में घात कर डाला है। सो अब प्रभु के सामर्थ्य की महिमा तेरे इस कहने १८ के अनुसार हो कि, यहोवा विलम्ब से कोप करनेहारा अति करुणामय और अधर्म्म और अपराध का क्षमा करनेहारा है वह दोषी को किसी प्रकार से निर्दोष न ठहराएगा और पितरों के अधर्म्म का दण्ड उन के बेटों और १९ पोतों और परपोतों को देनेहारा है। अब इन लोगों के अधर्म्म को अपनी बड़ी करुणा के अनुसार और जैसे तू मिस्र से ले यहां लों क्षमा करता आया है वैसे ही इसे क्षमा कर। २० यहोवा ने कहा तेरी बात के अनुसार मैं क्षमा २१ तो करता हूं। पर मेरे जीवन की सोंह सचमुच सारी पृथिवी यहोवा की महिमा से परिपूर्ण २२ हो जाएगी। उन सब लोगों ने जो मेरी महिमा और मिस्र और जंगल में मेरे किये हुए आश्चर्य्यकर्म्म देखने पर भी अब दस बेर मेरी परीक्षा २३ किई और मेरी बातें नहीं मानीं, इस लिये जिस देश के विषय मैं ने उन के पितरों से किरिया खाई उस को वे कभी देखने न पाएंगे अर्थात जितनों ने मेरा तिरस्कार किया है उन में से कोई भी उसे न देखने पाएगा। २४ पर इस कारण से कि मेरे दास कालेब के साथ और ही आत्मा है और वह पूरी रीति से मेरे पीछे हो लिया है मैं उस को उस देश में जिस में वह हो आया है पहुंचाऊंगा और उस का वंश उस देश का अधिकारी होगा। २५ अमालेकी और कनानी लोग तराई में रहते हैं सो कल तुम घूमकर कूच करो और लाल समुद्र के मार्ग से जंगल में जाओ॥

२६ फिर यहोवा ने मूसा और हारून से कहा, २७ यह बुरी मण्डली मुझ पर कुड़कुड़ाती रहती है उस को मैं कब लों सहता रहूं इस्राएली जो मुझ पर कुड़कुड़ाते रहते हैं उन का यह कुड़कुड़ाना मैं ने तो सुना है। २८ सो उन से कह कि यहोवा की यही वाणी है कि मेरे जीवन की सोंह कि जो बात तुम ने मेरे सुनते कही है निःसंदेह मैं उसी के अनुसार तुम्हारे साथ करूंगा। २९ तुम्हारी लोथें इसी जंगल में पड़ी रहेंगी और तुम सब में से बीस बरस की वा उस से अधिक अवस्था के जितने गिने गये थे और मुझ पर कुड़कुड़ाये हैं, ३० उन में से यपुन्ने के पुत्र कालेब और नून के पुत्र यहोशू को छोड़ कोई भी उस देश में न जाने पाएगा जिस के विषय मैं ने किरिया खाई[1] कि तुम को उस में बसाऊंगा। ३१ पर तुम्हारे बालबच्चे जिन के विषय तुम ने कहा है कि ये लूट में चले जाएंगे उन को मैं उस देश में पहुंचा दूंगा और वे उस देश को जान लेंगे जिस को तुम ने तुच्छ जाना है। ३२ पर तुम लोगों की लोथें इस जंगल में पड़ी रहेंगी। ३३ और जब लों तुम्हारी लोथें जंगल में न गल जाएं तब लों अर्थात चालीस बरस लों तुम्हारे लड़केबाले जंगल में तुम्हारे व्यभिचार का फल भोगते हुए चरवाही करते रहेंगे। ३४ जितने दिन तुम उस देश का भेद लेते रहे अर्थात चालीस दिन उन की गिनती के अनुसार दिन पीछे एक बरस अर्थात चालीस बरस लों तुम अपने अधर्म्म का दण्ड उठाये रहोगे और जान लोगे कि मेरा नटना क्या है। ३५ मैं यहोवा यह कह चुका हूं कि इस बुरी मण्डली के लोग जो मेरे विरुद्ध इकट्ठे हुए हैं इसी जंगल में मर मिटेंगे और निःसंदेह ऐसा ही करूंगा भी। ३६ तब जिन पुरुषों को मूसा ने उस देश के भेद लेने के लिये भेजा था और उन्हों ने लौट कर उस देश की नामधराई करके

(१) मूल में. हाथ उठाया।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



सारी मण्डली को कुड़कुड़ाने के लिये उस-
३७ काया था, उस देश की वे नामधराई करनेहारे
पुरुष यहोवा के मारने से उस के साम्हने मर
३८ गये। पर देश के भेद लेनेहारे पुरुषों में से नून
का पुत्र यहोशू और यपुन्ने का पुत्र कालेब जीते
३९ रहे। तब मूसा ने ये बातें सब इस्राएलियों को
कह सुनाईं और वे बहुत विलाप करने लगे।
४० और वे बिहान को सबेरे उठकर यह कहते हुए
पहाड़ की चोटी पर चढ़ने लगे कि हम ने पाप
किया है पर अब तैयार हैं और उस स्थान को
जाएंगे जिस के विषय यहोवा ने वचन दिया
४१ था। तब मूसा ने कहा तुम यहोवा की आज्ञा
का उल्लंघन क्यों करते हो यह सुफल न होगा।
४२ यहोवा तुम्हारे बीच नहीं है सो मत चढ़ो नहीं
४३ तो शत्रुओं से हार जाओगे। वहां तुम्हारे आगे
अमालेकी और कनानी लोग हैं सो तुम तल-
वार से मारे जाओगे तुम यहोवा को छोड़कर
फिर गये हो इस लिये वह तुम्हारे संग न
४४ रहेगा। पर वे ढिठाई करके पहाड़ की चोटी पर
चढ़ गये पर यहोवा की वाचा का संदूक और
४५ मूसा छावनी के बीच से न हटे। तब उस पहाड़
पर रहनेहारे अमालेकी और कनानी उतरके
होर्मा लों उन्हें घात करते गये॥

(अन्नबलियों और अर्घों की विधि.)

**१५. फिर** यहोवा ने मूसा से कहा,
२ इस्राएलियों से कह कि जब
तुम अपने निवास के देश में पहुंचो जो मैं तुम्हें
३ देता हूं, और यहोवा के लिये क्या होमबलि
क्या मेलबलि कोई हव्य चढ़ाओ चाहे वह विशेष
मन्नत पूरी करने का हो चाहे स्वेच्छाबलि का
हो चाहे तुम्हारे नियत समयों में का हो फिर
वह चाहे गाय बैल चाहे भेड़ बकरियों में का
हो जिस से यहोवा के लिये सुखदायक सुगंध
४ हो, तब उस होमबलि वा मेलबलि के संग भेड़
के बच्चे पीछे यहोवा के लिये चौथाई हीन तेल
से सना हुआ एपा का दसवां अंश मैदा अन्न-
५ बलि करके चढ़ाना, और चौथाई हीन दाखमधु
६ अर्घ करके देना। और मेढ़े पीछे तिहाई हीन
तेल से सना हुआ एपा का दो दसवां अंश मैदा
७ अन्नबलि करके चढ़ाना, और उस का अर्घ
यहोवा को सुखदायक सुगंध देनेहारा तिहाई
८ हीन दाखमधु देना। और जब तू यहोवा को
होमबलि वा किसी विशेष मन्नत पूरी करने का
बलि वा मेलबलि करके बछड़ा चढ़ाए, तब बछड़े ९
का चढ़ानेहारा उस के संग आध हीन तेल से
सना हुआ एपा का तीन दसवां अंश मैदा अन्न-
बलि करके चढ़ाए, और उस का अर्घ आध हीन १०
दाखमधु चढ़ाए वह यहोवा को सुखदायक सुगंध
देनेहारा हव्य होगा। एक एक बछड़े वा मेढ़े वा ११
भेड़ के बच्चे वा बकरी के बच्चे के साथ इसी
रीति चढ़ाया जाए। तुम्हारे बलिपशुओं की १२
जितनी गिनती हो उसी गिनती के अनुसार
एक एक के साथ ऐसा किया करना। जितने १३
देशी हों सो यहोवा को सुखदायक सुगंध देने-
हारा हव्य चढ़ाते समय ये काम इसी रीति से
किया करें। और यदि कोई परदेशी तुम्हारे १४
संग रहता हो वा तुम्हारी किसी पीढ़ी में
तुम्हारे बीच कोई रहनेहारा हो और वह
यहोवा को सुखदायक सुगंध देनेहारा हव्य
चढ़ाने चाहे तो जैसे तुम करोगे तैसे ही वह भी
करे। मण्डली के लिये अर्थात तुम्हारे और १५
तुम्हारे संग रहनेहारे परदेशी दोनों के लिये
एक ही विधि हो तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में यह
सदा की विधि ठहरे कि जैसे तुम हो वैसे ही
परदेशी भी यहोवा के लेखे ठहरता है। तुम्हारे १६
और तुम्हारे संग रहनेहारे परदेशियों के लिये
एक ही व्यवस्था और एक ही नियम हो॥

फिर यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राए- १७, १८
लियों को मेरा यह बचन सुना कि जब तुम उस
देश में पहुंचो जहां मैं तुम को लिये जाता हूं,
और उस देश की उपज का अन्न खाओ तब १९
यहोवा के लिये उठाई हुई भेंट चढ़ाया करो।
अपने पहिले गूंधे हुए आटे की एक पपड़ी उठाई २०
हुई भेंट करके यहोवा के लिये चढ़ाना जैसे तुम
खलिहान में से उठाई हुई भेंट चढ़ाओगे वैसे
ही उस को भी उठाया करना। अपनी पीढ़ी २१
पीढ़ी में अपने पहिले गूंधे हुए आटे में से यहोवा
को उठाई हुई भेंट दिया करना॥

(अनजाने और जान बूझके किये हुए पापों का भेद.)

फिर जब तुम इन सब आज्ञाओं में से जिन्हें २२
यहोवा ने मूसा को दिया है किसी का उल्लंघन
भूल से करो, अर्थात जिन्हें यहोवा ने मूसा के २३
द्वारा तुम को दिया जिस दिन से यहोवा आज्ञा
देने लगा और आगे की तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में
उस दिन से उस ने जितनी आज्ञाएं दिई हैं,
तब यदि भूल से किया हुआ पाप मण्डली के २४
बिन जाने हुआ हो तो सारी मण्डली यहोवा

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



को सुखदायक सुगंध देनेहारा होमबलि करके एक बछड़ा और उस के संग नियम के अनुसार उस का अन्नबलि और अर्घ चढ़ाए और पाप-
२५ बलि करके एक बकरा चढ़ाए। तब याजक इस्राएलियों की सारी मण्डली के लिये प्रायश्चित्त करे और उन की क्षमा किई जाएगी क्योंकि उन का पाप भूल से हुआ और उन्हों ने अपनी भूल के लिये अपना चढ़ावा अर्थात यहोवा के लिये हव्य और अपना पापबलि उस के साम्हने
२६ चढ़ाया। सो इस्राएलियों की सारी मण्डली का और उस के बीच रहनेवाले परदेशी का भी वह पाप क्षमा किया जाएगा क्योंकि वह सब लोगों
२७ के अनजान में हुआ। फिर यदि कोई प्राणी भूल से पाप करे तो वह बरस दिन की एक
२८ बकरी पापबलि करके चढ़ाए। और याजक भूल से पाप करनेहारे प्राणी के लिये यहोवा के साम्हने प्रायश्चित्त करे सो इस प्रायश्चित्त के कारण उस का वह पाप क्षमा किया जाएगा।
२९ जो कोई भूल से कुछ करे चाहे वह इस्राएलियों में देशी हो चाहे तुम्हारे बीच परदेशी होकर रहता हो सब के लिये तुम्हारी एक ही व्यवस्था
३० हो। पर क्या देशी क्या परदेशी जो प्राणी ढिठाई से कुछ करे सो यहोवा का अनादर करनेहारा ठहरेगा और वह प्राणी अपने लोगों में से नाश
३१ किया जाए। वह जो यहोवा का वचन तुच्छ जानता और उस की आज्ञा का टालनेहारा है इस लिये वह प्राणी निश्चय नाश किया जाए उस का अधर्म्म उसी के सिर पड़ेगा॥

३२ जब इस्राएली जंगल में रहते थे तब किसी विश्रामदिन में एक मनुष्य लकड़ी बीनता हुआ
३३ मिला। सो जिन को वह लकड़ी बीनता हुआ मिला वे उस को मूसा और हारून और सारी
३४ मण्डली के पास ले गये। उन्हों ने उस को हवालात में रक्खा क्योंकि ऐसे मनुष्य से क्या करना चाहिये सो प्रगट नहीं किया गया था।
३५ तब यहोवा ने मूसा से कहा वह मनुष्य निश्चय मार डाला जाए सारी मण्डली के लोग छावनी
३६ के बाहर उस पर पत्थरवाह करें। सो सारी मण्डली के लोगों ने उस को छावनी से बाहर ले जाकर पत्थरवाह किया और वह मर गया जैसे कि यहोवा ने मूसा को आज्ञा दिई थी॥

३७, ३८ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएलियों से कह कि अपनी पीढ़ी पीढ़ी में अपने वस्त्रों के कोर पर झालर लगाया करना और एक एक कोर की झालर पर एक नीला फीता
३९ लगाया करना। और वह तुम्हारे लिये ऐसी झालर ठहरे कि जब जब उसे देखो तब तब यहोवा की सारी आज्ञाएं तुम को स्मरण आएं जिस से उन को मानो और इस रीति तुम आगे को अपने अपने मन और अपनी अपनी दृष्टि के वश होके व्यभिचारिन की नाईं ऐसे न
४० फिरा करो जैसे अब लों फिरते आये हो, पर तुम यहोवा की सब आज्ञाओं को स्मरण करके मानो और अपने परमेश्वर के लिये पवित्र बने
४१ रहो। मैं यहोवा तुम्हारा परमेश्वर हूं जो तुम्हें मिस्र देश से निकाल ले आया है कि तुम्हारा परमेश्वर ठहरे मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं॥

(कोरह दातान और अबीराम का मचाया हुआ बलवा।)

## १६. कोरह

जो लेवी का परपोता कहात का पोता और यिसहार का पुत्र था वह एलीआब के पुत्र दातान और अबीराम और पेलेत के पुत्र ओन
२ इन तीनों रूबेनियों से मिलकर, मण्डली के अढ़ाई सौ प्रधान जो सभासद और नामी थे
३ उन को संग लिया। और वे मूसा और हारून के विरुद्ध इकट्ठे हुए और उन से कहने लगे तुम बस करो क्योंकि सारी मण्डली का एक एक मनुष्य पवित्र है और यहोवा उन के बीच रहता है सो तुम यहोवा की मण्डली से ऊंचे
४ पदवाले क्यों बन बैठे हो। यह सुनकर मूसा
५ अपने मुंह के बल गिरा। फिर उस ने कोरह और उस की सारी मण्डली से कहा बिहान को यहोवा जता देगा कि मेरा कौन है और पवित्र कौन है और उस को अपने समीप बुला लेगा जिस को वह आप चुन ले उसी को अपने
६ समीप बुला भी लेगा। हे कोरह तू अपनी सारी मण्डली समेत यह कर अर्थात तुम धूपदान
७ ठीक करो। और कल उन में आग रखकर यहोवा के साम्हने धूप देना तब जिस को यहोवा चुन ले वही पवित्र ठहरेगा हे लेवीयो
८ तुम ही बस करो। फिर मूसा ने कोरह से कहा
९ हे लेवीयो सुनो। क्या यह तुम्हें छोटी बात जान पड़ती है कि इस्राएल के परमेश्वर ने तुम को इस्राएल की मण्डली से अलग करके अपने निवास की सेवकाई करने और मण्डली के साम्हने खड़े होकर उस की भी सेवा टहल
१० करने को अपने समीप बुला लिया, और तुझे

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



ओर तेरे सब लेवीय भाइयों को भी अपने समीप बुला लिया है फिर तुम याजकपद के भी ११ खोजी हो। और इसी कारण तू ने अपनी सारी मण्डली को यहोवा के विरुद्ध इकट्ठी किया है। हारून क्या है कि तुम उस पर कुड़-१२ कुड़ाते हो। तब मूसा ने एलीआब के पुत्र दातान और अबीराम को बुलवा भेजा और १३ उन्हों ने कहा हम तेरे पास नहीं आने के। क्या यह एक छोटी बात है कि तू हम को ऐसे देश से जिस में दूध और मधु की धाराएं बहती हैं इस लिये निकाल लाया है कि हमें जंगल में मार डाले फिर क्या तू हमारे ऊपर प्रधान भी १४ बन बैठा है। फिर तू हमें ऐसे देश में जहां दूध और मधु की धाराएं बहती हैं नहीं ले आया और न हमें खेतों और दाख की बारियों के अधिकारी किया क्या तू इन लोगों की आंखों १५ में धूलि[1] डालेगा हम नहीं आने के। तब मूसा का कोप बहुत भड़क उठा और उस ने यहोवा से कहा उन लोगों की भेंट की ओर दृष्टि न कर मैं ने तो उन से एक गदहा नहीं लिया और १६ न उन में से किसी की हानि किई है। तब मूसा ने कोरह से कहा कल तू अपनी सारी मण्डली को साथ लेकर हारून के साथ यहोवा के १७ साम्हने हाजिर होना। और तुम सब अपना अपना धूपदान लेकर उन में धूप देना फिर अपना अपना धूपदान जो सब समेत अढ़ाई सौ होंगे यहोवा के साम्हने ले जाना विशेष करके तू और हारून अपना अपना धूपदान ले जाना। १८ सो उन्हों ने अपना अपना धूपदान ले उन में आग रख उन पर धूप दिया और मूसा और हारून के साथ मिलापवाले तंबू के द्वार पर खड़े १९ हुए। और कोरह ने सारी मण्डली को उन के विरुद्ध मिलापवाले तंबू के द्वार पर इकट्ठा कर लिया तब यहोवा का तेज सारी मण्डली को दिखाई दिया॥

२० तब यहोवा ने मूसा और हारून से कहा, २१ उस मण्डली के बीच में से अलग हो जाओ २२ कि मैं उन्हें पल भर में भस्म कर डालूं। तब वे मुंह के बल गिरके कहने लगे हे ईश्वर हे सब प्राणियों के आत्माओं के परमेश्वर एक पुरुष पाप करे तो क्या तू सारी मण्डली पर भी कोप २३ करेगा। यहोवा ने मूसा से कहा, मण्डली के २४ लोगों से कह कि कोरह दातान और अबीराम के घरों के आसपास से हट जाओ। तब मूसा २५ उठकर दातान और अबीराम के पास गया और इस्राएलियों के पुरनिये उस के पीछे हो लिये। उस ने मण्डली के लोगों से कहा तुम उन दुष्ट २६ मनुष्यों के डेरों के पास से हट जाओ और उन की कोई वस्तु न छूओ न हो कि तुम भी उन के सब पापों में फंसके मिट जाओ। सो वे २७ कोरह दातान और अबीराम के घरों के आस-पास से हट गये पर दातान और अबीराम निक-लकर अपनी स्त्रियों बेटों और बालबच्चों समेत अपने अपने डेरे के द्वार पर खड़े हुए। तब २८ मूसा ने कहा इस से तुम जान लोगे कि मैं ने ये सब काम अपने मन से नहीं यहोवा ही की ओर से किये। यदि उन मनुष्यों की मृत्यु और २९ सब मनुष्यों की सी हो और उन का दण्ड और सब मनुष्यों का सा हो तब जानो कि मैं यहोवा का भेजा नहीं हूं। पर यदि यहोवा अपनी ३० अपूर्व शक्ति प्रगट करे[1] और पृथिवी अपना मुंह पसारकर उन को और उन का सब कुछ निगल ले और वे जीते जी अधोलोक में जा पड़े तो समझ लो कि उन मनुष्यों ने यहोवा का तिर-स्कार किया है। वह ये सब बातें कह ही चुका ३१ था कि उन लोगों के पांव तले की भूमि फट गई। और पृथिवी ने मुंह पसारकर उन को ३२ और उन के घरों और कोरह के यहां के सब मनुष्यों और उन की सारी संपत्ति को भी निगल लिया। वे और जितने उन के यहां के थे सो ३३ जीते ही अधोलोक में जा पड़े और पृथिवी ने उन को ढांप लिया और वे मण्डली के बीच में से नाश हुए। और जितने इस्राएली उन के चारों ३४ ओर थे सो उन का चिल्लाना सुन यह कहते हुए भाग गये कि कहीं पृथिवी हम को भी न निगल ले। तब यहोवा के पास से आग निकली ३५ और उन अढ़ाई सौ धूप चढ़ानेहारों को भस्म कर डाला॥

तब यहोवा ने मूसा से कहा, हारून याजक ३६, ३७ के पुत्र एलाजार से कह कि उन धूपदानों को आग में से उठा ले और आग को उधर छितरा दे क्योंकि वे पवित्र हैं। जिन्हों ने पाप करके अपने ही ३८ प्राणों की हानि किई है उन के धूपदानों के पत्तर पीटकर वेदी के मढ़ने को बनाये जाएं क्योंकि वे उन्हें यहोवा के साम्हने ले आये तो थे इस से वे पवित्र ठहरे हैं इस रीति वे इस्राए-

(१) मूल में. आंखें फोड़।

(१) मूल में. यहोवा सृष्टि सिरजे।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३९ लियों के लिये चिन्हानी हो जाएंगे । सो एला-जार याजक ने उन पीतल के धूपदानें को जिन में उन जले हुए मनुष्यों ने धूप चढ़ाया या लेकर उन के पत्तर पीटकर वेदी के मढ़ने के ४० लिये बनवा दिये, कि इस्राएलियों को इस बात का स्मरण रहे कि कोई दूसरा जो हारून के वंश का न हो यहोवा के साम्हने धूप चढ़ाने को समीप न जाए न हो कि वह भी कोरह और उस की मण्डली के समान नाश हो जाए जैसे कि यहोवा ने मूसा के द्वारा उस को आज्ञा दिई थी ॥

४१ दूसरे दिन इस्राएलियों की सारी मण्डली यह कहकर मूसा और हारून पर कुड़कुड़ाने लगी कि यहोवा की प्रजा को तुम ने मार डाला ४२ है। और जब मण्डली के लोग मूसा और हारून के विरुद्ध इकट्ठे हुए तब उन्हों ने मिलापवाले तंबू की ओर दृष्टि किई और देखा कि बादल ने उसे छा लिया और यहोवा का तेज ४३ दिखाई दे रहा है । तब मूसा और हारून ४४ मिलापवाले तंबू के साम्हने गये । तब यहोवा ने ४५ मूसा से कहा, तुम उस मण्डली के लोगों के बीच से उठ जाओ कि मैं उन्हें पल भर में भस्म ४६ कर डालूं तब वे मुंह के बल गिरे । और मूसा ने हारून से कहा धूपदान को ले उस में वेदी पर से आग रख उस पर धूप दे मण्डली के पास फुरती से जाकर उस के लिये प्रायश्चित कर क्योंकि यहोवा का कोप भड़का है[1] मरी ४७ फैलने लगी है । मूसा की आज्ञा के अनुसार हारून धूपदान लेकर मण्डली के बीच में दौड़ा गया और यह देखकर कि लोगों में मरी फैलने लगी है उस ने धूप धरके लोगों के लिये ४८ प्रायश्चित किया । वह तो मरे और जीते हुओं ४९ के बीच खड़ा हुआ सो मरी थम गई । और जो कोरह के संग भागी होकर मर गये थे उन्हें छोड़ जो लोग इस मरी से मर गये सो चौदह ५० हजार सात सौ थे । जब मरी थम गई तब हारून मिलापवाले तम्बू के द्वार पर मूसा के पास लौट गया ॥

(याजकों और लेवीयों की मर्यादा और कर्त्तव्य कर्म्म.)

## १७. तब

तब यहोवा ने मूसा से कहा, २ इस्राएलियों से बातें करके उन के पितरों के घरानों के अनुसार उन के सब प्रधानों के पास से एक एक छड़ी ले और उन बारह छड़ियों में से एक एक पर एक एक के मूल पुरुष का नाम ३ लिख । और लेवीयों की छड़ी पर हारून का नाम लिख क्योंकि इस्राएलियों के पितरों के घरानों के एक एक मुख्य पुरुष की एक एक छड़ी ४ होगी। और उन छड़ियों को मिलापवाले तम्बू में साक्षीपत्र के आगे जहां मैं तुम लोगों से ५ मिला करता हूं रख दे । और जिस पुरुष को मैं चुनूंगा उस की छड़ी कलियाएगी और इस्राएली जो तुम पर कुड़कुड़ाते हैं वह कुड़कु-६ ड़ाना मैं अपने पर से दूर करूंगा । सो मूसा ने इस्राएलियों से यह बात कही और उन के सब प्रधानों ने अपने अपने लिये अपने अपने पितरों के घरानों के अनुसार एक एक छड़ी दिई सो बारह छड़ी हुईं और उनकी छड़ियों में हारून ७ की भी छड़ी थी । उन छड़ियों को मूसा ने साक्षीपत्र के तम्बू में यहोवा के साम्हने रख ८ दिया। दूसरे दिन मूसा साक्षीपत्र के तम्बू में गया तो क्या देखा कि हारून की छड़ी जो लेवी के घराने के लिये थी कलियाई अर्थात उसमें कलियां लगीं और फूल भी फूले और बादाम ९ पके हैं । सो मूसा उन सब छड़ियों को यहोवा के साम्हने से निकाल सब इस्राएलियों के पास ले गया और उन्हों ने अपनी अपनी छड़ी पहि-१० चानकर ले लिई। फिर यहोवा ने मूसा से कहा हारून की छड़ी को साक्षीपत्र के साम्हने फिर धर कि यह उन बलुआ करनेवालों के लिये चिन्हानी होने को रक्खी रहे कि तू उन का कुड़कुड़ाना मुझ पर से दूर करके आगे को रोक ११ रखे न हो कि वे मर जाएं । यहोवा की इस आज्ञा के अनुसार ही मूसा ने किया ॥

१२ तब इस्राएली मूसा से कहने लगे देख हमारा प्राण निकल गया हम नाश हुए हम सब के सब १३ नाश हुए। जो कोई यहोवा के निवास के समीप जाता सो मारा जाता है क्या हम सब मरके अंत हो जाएंगे ॥

## १८. फिर

फिर यहोवा ने हारून से कहा, पवित्रस्थान में के अधर्म्म का भार तू ही अपने पुत्रों और अपने पिता के घराने समेत उठाना और अपने याजककर्म्म के अधर्म्म का भार भी तू ही अपने पुत्रों समेत २ उठाना । और लेवी का गोत्र अर्थात तेरे मूल-पुरुष के गोत्रवाले जो तेरे भाई हैं उन को भी अपने साथ समीप ले आ और वे तुझ से मिल

(१) मूल में. यहोवा के सन्मुख से कोप निकला है।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



जाएं और तेरी सेवा टहल किया करें पर साक्षी-पत्र के तंबू के साम्हने तू और तेरे पुत्र आया
३ करें। जो तुझे सौंपा गया है उस की और सारे तंबू की भी वे रक्षा किया करें पर पवित्रस्थान के पात्रों के और वेदी के समीप न आएं न हो
४ कि वे और तुम लोग भी मर जाओ। सो वे तुझ से मिल जाएं और मिलापवाले तंबू में की सारी सेवकाई की वस्तुओं की रक्षा किया करें पर जो तेरे कुल का न हो सो तुम लोगों के समीप न
५ आने पाए। और पवित्रस्थान और वेदी की रखवाली तुम ही किया करो जिस से इस्राए-
६ लियों पर फिर कोप न भड़के। पर मैं ने आप तुम्हारे लेवीय भाइयों को इस्राएलियों के बीच से ले लिया है और वे मिलापवाले तंबू की सेवा करने के लिये तुम को और यहोवा को
७ भी दिये गये हैं। पर वेदी की और बीच-वाले पद[१] के भीतर की बातों की सेवकाई के लिये तू और तेरे पुत्र अपने याजकपद की रक्षा करना सो तुम ही सेवा किया करना क्योंकि मैं तुम्हें याजकपद की सेवकाई दान करता हूं और जो तेरे कुल का न हो सो यदि समीप आए तो मार डाला जाए॥

८ फिर यहोवा ने हारून से कहा सुन मैं आप तुझ को उठाई हुई भेंटें सौंप देता हूं अर्थात इस्राएलियों की पवित्र किई हुई वस्तुएं जितनी हों उन्हें मैं तेरा अभिषेकवाला भाग जानकर तुझे और तेरे पुत्रों को सदा का हक करके दे देता
९ हूं। जो परमपवित्र वस्तुएं आग में होम न किई जाएंगी सो तेरी ठहरें अर्थात इस्राएलियों के सब चढ़ावों में से उनके सब अन्नबलि सब पापबलि और सब दोषबलि जो वे मुझ को दें सो तेरे और तेरे पुत्रों
१० के लिये परमपवित्र ठहरें। उन को परमपवित्र वस्तु जानकर खाया करना उन को हर एक
११ पुरुष खा सकता है वे तेरे लिये पवित्र हैं। फिर ये वस्तुएं भी तेरी ठहरें अर्थात जितनी भेंटें इस्राएली हिलाने के लिये दें उन को मैं तुझे और तेरे बेटे बेटियों को सदा का हक करके दे देता हूं तेरे घराने में जितने शुद्ध हों सो उन्हें
१२ खा सकेंगे। फिर उत्तम से उत्तम टटका तेल और उत्तम से उत्तम नया दाखमधु और गेहूं अर्थात इन में की जो पहिली उपज वे
१३ यहोवा को दें सो मैं तुझ को देता हूं। उन के देश की सब प्रकार की पहिली पहिली उपज जो वे यहोवा के लिये ले आएं सो तेरी ठहरें तेरे घराने में जितने शुद्ध हों सो उन्हें खा
१४ सकेंगे। इस्राएलियों में जो कुछ अर्पण किया जाए
१५ वह भी तेरा ठहरे। सब प्राणियों में से जितने अपनी अपनी मा के पहिलौठे हों जिन्हें लोग यहोवा के लिये चढ़ाएं चाहे मनुष्य के चाहे पशु के पहिलौठे हों सो सब तेरे ठहरें पर मनुष्यों और अशुद्ध पशुओं के पहिलौठों को दाम लेकर छोड़
१६ देना। और जिन्हें छुड़ाना हो जब वे महीने भर के हों तब उन के लिये अपने ठहराये हुए मोल के अनुसार अर्थात पवित्रस्थान के बीस गेरा के शेकेल
१७ के लेखे से पांच शेकेल लेके उन्हें छोड़ना। पर गाय वा भेड़ी वा बकरी के पहिलौठे को न छोड़ना वे तो पवित्र हैं उन के लोहू को वेदी पर छिड़क देना और उन की चरबी को हव्य करके जलाना जिस से यहोवा के लिये सुखदायक सुगन्ध हो।
१८ पर उन का मांस तेरा ठहरे हिलाई हुई छाती और दहिनी जांघ की नाई वह भी तेरा ठहरे।
१९ सो पवित्र वस्तुओं की जितनी भेंटें इस्राएली यहोवा को दें उन सभों को मैं तुझे और तेरे बेटे बेटियों को सदा का हक करके दे देता हूं यह तो तेरे और तेरे वंश के लिये यहोवा की सदा की लोनवाली वाचा ठहरी है। फिर
२० यहोवा ने हारून से कहा इस्राएलियों के देश में तेरा कोई भाग न होगा और न उन के बीच तेरा कोई अंश होगा उन के बीच तेरा भाग और तेरा अंश मैं ही हूं॥

२१ फिर मिलापवाले तंबू की जो सेवा लेवीय करते हैं उस के बदले मैं उन को इस्राएलियों का सब दशमांश उन का निज भाग कर देता हूं।
२२ और आगे को इस्राएली मिलापवाले तंबू के समीप न आएं न हो कि उन को पाप लगे
२३ और वे मर जाएं। पर लेवीय मिलापवाले तंबू की सेवा किया करें और अपने अधर्म का भार वे ही उठाया करें यह तुम्हारी पीढ़ियों में सदा की विधि ठहरे और इस्राएलियों के बीच उन का
२४ कोई निज भाग न हो। क्योंकि इस्राएली जो दशमांश यहोवा को उठाई हुई भेंट करके देंगे उसे मैं लेवीयों को निज भाग करके देता हूं इस कारण मैंने उन के विषय कहा है कि इस्राएलियों के बीच कोई भाग उन को न मिले॥

२५, २६ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, तू लेवीयों से कह कि जब जब तुम इस्राएलियों के हाथ से वह दशमांश लो जिसे यहोवा तुम को

(१) मूल में. के साम्हने।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



तुम्हारा निज भाग करके उन से दिलाता है तब तब उस में से यहोवा के लिये एक उठाई हुई भेंट करके दशमांश का दशमांश देना। २७ और तुम्हारी उठाई हुई भेंट तुम्हारे हित के लिये ऐसी गिनी जाएगी जैसा खलिहान में का अन्न वा रसकुंड में का दाखरस गिना जाता है। २८ इस रीति तुम भी अपने सब दशमांशों में से जो इस्राएलियों की ओर से लोगे यहोवा को एक उठाई हुई भेंट देना और यहोवा की यह उठाई हुई भेंट हारून याजक को दिया करना। २९ जितने दान तुम पाओ उन में से हर एक का उत्तम से उत्तम भाग जो पवित्र ठहरा है सो उसे यहोवा के लिये उठाई हुई भेंट करके पूरी पूरी देना। ३० इस लिये तू लेवीयों से कह कि जब तुम उस में का उत्तम से उत्तम भाग उठाकर दो तब यह तुम्हारे लिये खलिहान में के अन्न और रसकुंड के रस के तुल्य गिना जायगा। ३१ और उस को तुम अपने घरानों समेत सब स्थानों में खा सकते हो क्योंकि मिलापवाले तंबू की जो सेवा तुम करोगे उस का यह बदला ठहरा है। ३२ और जब तुम उस का उत्तम से उत्तम भाग उठाकर दो तब उस के कारण तुम को पाप न लगेगा पर इस्राएलियों की पवित्र किई हुई वस्तुओं को अपवित्र न करना न हो कि तुम मर जाओ॥

(लोथ आदि की स्पर्शजन्य अशुद्धता के निवारण का उपाय.)

**१९ फिर** यहोवा ने मूसा और हारून से कहा, २ व्यवस्था की जिस विधि की आज्ञा यहोवा देता है सो यह है कि तू इस्राएलियों से कह कि मेरे पास एक लाल निर्दोष कलोर ले आओ जिस में कोई भी दोष न हो और जिस पर जूआ कभी न रखा गया हो। ३ तब उसे एलाजार याजक को दो और वह उसे छावनी से बाहर ले जाए और कोई उस को उस के साम्हने बलि करे। ४ तब एलाजार याजक अपनी अंगुली से उस का कुछ लोहू ले कर मिलापवाले तंबू के साम्हने की ओर सात बार छिड़क दे। ५ तब कोई उस कलोर को खाल मांस लोहू और गोबर समेत उस के साम्हने जलाए। ६ और याजक देवदारु की लकड़ी जूफा और लाही रंग का कपड़ा लेकर उस आग में जिस में कलोर जलती हो डाल दे। ७ तब वह अपने वस्त्र धोए और स्नान करे इस के पीछे छावनी में तो आए पर सांझ लों अशुद्ध रहे। ८ और जो मनुष्य उस को जलाए वह भी जल से अपने वस्त्र धोए और स्नान करे और सांझ लों अशुद्ध रहे। ९ फिर कोई शुद्ध पुरुष उस कलोर की राख बटोरकर छावनी के बाहर किसी शुद्ध स्थान में रख छोड़े और वह राख इस्राएलियों की मण्डली के लिये अशुद्धता से छुड़ानेहारे जल के लिये रक्खी रहे वह तो पापबलि होगी। १० और जो मनुष्य कलोर की राख बटोरे सो अपने वस्त्र धोए और सांझ लों अशुद्ध रहे। और यह इस्राएलियों के लिये और उन के बीच रहनेहारे परदेशियों के लिये भी सदा की विधि ठहरे। ११ जो किसी मनुष्य की लोथ छूए सो सात दिन लों अशुद्ध रहे। १२ ऐसा मनुष्य तीसरे दिन उस जल से अपना पाप दूर करे और सातवें दिन शुद्ध ठहरे पर यदि वह तीसरे दिन अपना पाप दूर न करे तो सातवें दिन शुद्ध न ठहरेगा। १३ जो कोई किसी मनुष्य की लोथ छूकर अपना पाप दूर न करे वह यहोवा के निवास स्थान का अशुद्ध करनेहारा ठहरेगा और वह प्राणी इस्राएल में से नाश किया जाए अशुद्धता से छुड़ानेहारा जल जो उस पर न छिड़का गया इस कारण वह अशुद्ध ठहरेगा उस की अशुद्धता उस में बनी रहेगी। १४ यदि कोई मनुष्य डेरे में मर जाए तो व्यवस्था यह है कि जितने उस डेरे में रहें वा उस में जाएं सो सब सात दिन लों अशुद्ध रहें। १५ और हर एक खुला हुआ पात्र जिस पर कोई ढकना न लगा हो सो अशुद्ध ठहरे। १६ और जो कोई मैदान में तलवार के मारे हुए को वा अपनी मृत्यु से मरे हुए को वा मनुष्य की हड्डी को वा किसी कबर को छूए सो सात दिन लों अशुद्ध रहे। १७ अशुद्ध मनुष्य के लिये जलाये हुए पापबलि की राख में से कुछ लेकर पात्र में डालकर उस पर सोते का जल डाला जाए। १८ तब कोई शुद्ध मनुष्य जूफा ले उस जल में बोर के जल को उस डेरे पर और जितने पात्र और मनुष्य उस में हों उन पर छिड़के और हड्डी के वा मारे हुए के वा अपनी मृत्यु से मरे हुए के वा कबर के छूनेहारे पर छिड़के। १९ वह शुद्ध पुरुष तीसरे दिन और सातवें दिन उस अशुद्ध मनुष्य पर छिड़के और सातवें दिन वह उस का पाप दूर करे तब वह अपने वस्त्रों को धोकर और जल से स्नान करके सांझ को शुद्ध ठहरे। २० और जो कोई अशुद्ध होकर अपना पाप दूर न कराए वह प्राणी जो यहोवा के पवित्रस्थान का अशुद्ध करनेहारा

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


ठहरेगा इस कारण मण्डली के बीच में से नाश किया जाए अशुद्धता से छुड़ानेहारा जल जो उस पर न छिड़का गया इस से वह अशुद्ध २१ ठहरेगा। और यह उन के लिये सदा की विधि ठहरे। जो अशुद्धता से छुड़ानेहारा जल छिड़के सो अपने वस्त्रों को धोए और जिस जन से अशुद्धता से छुड़ानेहारा जल छू जाए वह भी २२ सांझ लों अशुद्ध रहे। और जो कुछ वह अशुद्ध मनुष्य छूए सो भी अशुद्ध ठहरे और जो प्राणी उस वस्तु को छूए सो भी सांझ लों अशुद्ध रहे॥

(मूसा और हारून का पाप और उस पाप का दण्ड.)

२०. पहिले महीने में सारी इस्राएली मण्डली के लोग सीन नाम जंगल में आ गये और कादेश में रहने लगे और वहां मरियम मर गई और वहीं उस को २ मिट्टी दिई गई। वहां मण्डली के लोगों के लिये पानी न मिला सो वे मूसा और हारून के ३ विरुद्ध इकट्ठे हुए। और लोग यह कहकर मूसा से झगड़ने लगे कि भला होता कि हम उस समय मर गये होते जब हमारे भाई यहोवा के ४ साम्हने मर गये। और तुम यहोवा की मण्डली को इस जंगल में क्यों ले आये हो कि हम अपने ५ पशुओं समेत यहां मर जाएं। और तुम ने हम को मिस्र से क्यों निकालकर इस बुरे स्थान में पहुंचाया है यहां तो बीज वा अंजीर वा दाख-लता वा अनार कुछ नहीं है बरन पीने को कुछ ६ पानी भी नहीं है। तब मूसा और हारून मण्डली के साम्हने से मिलापवाले तंबू के द्वार पर जाकर अपने मुंह के बल गिरे और यहोवा ७ का तेज उन को दिखाई दिया। तब यहोवा ने ८ मूसा से कहा, लाठी को ले और तू अपने भाई हारून समेत मण्डली को इकट्ठा करके उन के देखते उस ढांग से बातें कर तब वह अपना जल देगी इस प्रकार से तू ढांग में से उन के लिये जल निकालकर मण्डली के लोगों और ९ उन के पशुओं को पिला। यहोवा की इस आज्ञा के अनुसार मूसा ने उस के साम्हने से लाठी को १० ले लिया। और मूसा और हारून ने मण्डली को उस ढांग के साम्हने इकट्ठा किया तब मूसा ने उन से कहा हे बलुआ करनेवालो सुनो क्या हम को इस ढांग में से तुम्हारे लिये जल ११ निकालना होगा। तब मूसा ने हाथ उठाकर लाठी ढांग पर दो बार मारी और उस में से बहुत पानी फूट निकला और मण्डली के लोग अपने पशुओं समेत पीने लगे। पर मूसा और १२ हारून से यहोवा ने कहा तुम ने जो मुझ पर विश्वास नहीं किया और मुझे इस्राएलियों की दृष्टि में पवित्र नहीं ठहराया इस लिये तुम इस मण्डली को उस देश में पहुंचाने न पाओगे जिसे मैं ने उन्हें दिया है। उस सोते का नाम १३ मरीबा पड़ा क्योंकि इस्राएलियों ने यहोवा से झगड़ा किया और वह उन के बीच पवित्र ठहराया गया॥

(एदोमियों का इस्राएलियों को अपने पास होकर चलने से बरजना.)

फिर मूसा ने कादेश से एदोम के राजा के १४ पास दूत भेजे कि तेरा भाई इस्राएल यों कहता है कि हम पर जो जो क्लेश पड़े हैं सो तू जानता होगा। अर्थात यह कि हमारे पुरुखा मिस्र में १५ गये थे और हम मिस्र में बहुत दिन रहे और मिस्रियों ने हमारे पुरुखाओं के साथ और हमारे साथ भी बुरा बर्ताव किया। पर जब १६ हम ने यहोवा की दोहाई दिई तब उसने हमारी सुनी और एक दूत को भेज कर हमें मिस्र से निकाल ले आया है सो अब हम कादेश नगर में हैं जो तेरे सिवाने ही पर है। सो हमें अपने १७ देश में होकर जाने दे हम किसी खेत वा दाख की बारी से होकर न चलेंगे और कूओं का पानी न पीएंगे सड़क सड़क होकर चले जाएंगे और जब लों तेरे देश से बाहर न हो जाएं तब लों न दहिने न बाएं मुड़ेंगे। पर एदोमियों ने उस १८ के पास कहला भेजा कि तू मेरे देश होकर मत जा नहीं तो मैं तलवार लिये हुए तेरा साम्हना करने को निकलूंगा। इस्राएलियों ने उस के पास १९ फिर कहला भेजा हम सड़क ही सड़क चलेंगे और यदि मैं और मेरे पशु तेरा पानी पीएं तो उसका दाम दूंगा मुझ को और कुछ नहीं केवल पांव पांव निकल जाने दे। उस ने कहा तू आने २० न पाएगा और एदोम बड़ी सेना लेकर भुजबल से उस का साम्हना करने को निकल आया। यों २१ एदोम ने इस्राएल को अपने देश के भीतर होकर जाने देने से नाह किया सो इस्राएल उस की ओर से मुड़ गया॥

(हारून की मृत्यु.)

तब इस्राएलियों की सारी मण्डली कादेश २२ से कूच करके होर नाम पहाड़ के पास आ गई।


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२३ और एदोम देश के सिवाने पर होर पहाड़ में २४ यहोवा ने मूसा और हारून से कहा, हारून अपने लोगों में जा मिलेगा क्योंकि तुम दोनों ने जो मरीबा नाम सोते पर मेरा कहा छोड़कर मुझ से बलुआ किया इस कारण वह उस देश में जाने न पाएगा जिसे मैं ने इस्राएलियों को २५ दिया है । सो तू हारून और उस के पुत्र २६ एलाजार को होर पहाड़ पर ले चल । और हारून के वस्त्र उतारके उस के पुत्र एलाजार को पहिना तब हारून वहीं मरके अपने लोगों में जा २७ मिलेगा । यहोवा की इस आज्ञा के अनुसार मूसा ने किया और वे सारी मण्डली के देखते २८ होर पहाड़ पर चढ़ गये । तब मूसा ने हारून के वस्त्र उतारके उस के पुत्र एलाजार को पहिनाये और हारून वहीं पहाड़ की चोटी पर मर गया तब मूसा और एलाजार पहाड़ पर से २९ उतर आये । और जब इस्राएल की सारी मण्डली ने देखा कि हारून का प्राण छूट गया है तब इस्राएल के सब घराने के लोग उस के लिये तीस दिन लों रोते रहे ॥

(कनानी राजा पर जय.)

२१. तब अराद का कनानी राजा जो दक्षिण देश में रहता था यह सुनकर कि जिस मार्ग से वे भेदिये आये थे उसी मार्ग से अब इस्राएली आ रहे हैं इस्राएल से लड़ा २ और उन में से कितनों को बंधुआ कर लिया । तब इस्राएल ने यहोवा से यह कहकर मन्नत मानी कि यदि तू सचमुच उन लोगों को मेरे वश में कर दे ३ तो मैं उन के नगरों को सत्यानाश करूंगा । इस्राएल की यह बात सुनकर यहोवा ने कनानियों को उन के वश में कर दिया सो उन्हों ने उन के नगरों समेत उन को भी सत्यानाश किया इस से उस स्थान का नाम होर्मा[1] रक्खा गया ॥

(पीतल का बना हुआ सर्प.)

४ फिर उन्हों ने होर पहाड़ से कूच करके लाल समुद्र का मार्ग लिया इस लिये कि एदोम देश से बाहर बाहर घूमकर जाएं । और लोगों का ५ मन मार्ग के कारण बहुत अधीर हो गया । सो वे परमेश्वर के विरुद्ध बातें करने लगे और मूसा से कहा तुम लोग हम को मिस्र से जंगल में मरने के लिये क्यों ले आये हो यहां न तो रोटी है और न पानी और हमारा जी इस निकम्मी ६ रोटी से मिचलाता है । सो यहोवा ने उन लोगों में तेज बिषवाले[1] सांप भेजे जो उन को डंसने लगे ७ और बहुत से इस्राएली मर गये । तब लोग मूसा के पास जाकर कहने लगे हम ने पाप किया है कि हम ने यहोवा के और तेरे विरुद्ध बातें किई हैं यहोवा से प्रार्थना कर कि वह सांपों को हम से दूर करे । तब मूसा ने उन के लिये प्रार्थना किई । ८ यहोवा ने मूसा से कहा एक तेज बिषवाले[1] सांप की प्रतिमा बनवाकर खंभे पर लटका तब जो सांप से डंसा हुआ उस को देख ले सो जीता ९ बचेगा । सो मूसा ने पीतल का एक सांप बनवाकर खंभे पर लटकाया तब सांप के डंसे हुए जिस जिस ने उस पीतल के सांप की ओर १० निहारा सो सो जीता बच गया । फिर इस्राए-११ लियों ने कूच करके ओबोत में डेरे डाले । और ओबोत से कूच करके अबारीम नाम डीहों में डेरे डाले जो पूरब की ओर मोआब के साम्हने १२ के जंगल में है । वहां से कूच करके उन्हों ने १३ जेरेद नाम नाले में डेरे डाले । वहां से कूच करके उन्हों ने अर्नोन नदी जो जंगल में बहती और एमोरियों के देश से निकली है उस की परली ओर डेरे खड़े किये क्योंकि अर्नोन मोआबियों और एमोरियों के बीच होकर मोआब १४ देश का सिवाना ठहरी है । इस कारण यहोवा के संग्राम नाम पुस्तक में यों लिखा है कि

सूपा में वाहेब
और अर्नोन के नाले
१५ और उन नालों की ढाल
जिस की ढाल आर नाम वासस्थान की
ओर है और जो मोआब के सिवाने पर है[2] ।

१६ फिर वहां से कूच करके वे बेर लों गये वहां वही कूआं है जिस के विषय यहोवा ने मूसा से कहा था कि उन लोगों को इकट्ठा कर और मैं उन्हें पानी दूंगा ॥

१७ उस समय इस्राएल ने यह गीत गाया कि
हे कूए उबल आ उस कूए के विषय गाओ
१८ जिस को हाकिमों ने खोदा
और इस्राएल के रईसों ने
अपने सोंटों और लाठियों से खोद लिया ॥

१९ फिर वे जंगल से मत्ताना लों और मत्ताना से नहलीएल लों और नहलीएल से बामोत लों, २० और बामोत से कूच करके उस तराई लों जो मोआब के मैदान में है और पिसगा के उस

(१) अर्थात. सत्यानाश ।

(१) मूल में. जलते हुए । (२) मूल में. उठंगी है ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



सिरे लों भी जो यशीमोन की ओर झुका है पहुंच गये ॥

(सीहोन और ओग नाम राजाओं का पराजय और उन का देश इस्राएलियों के वश में आना.)

२१ तब इस्राएल ने एमोरियों के राजा सीहोन २२ के पास दूतों से यह कहला भेजा कि, हमें अपने देश में होकर चलने दे हम मुड़कर किसी खेत वा दाख की बारी में तो न जाएंगे न किसी कूए का पानी पीएंगे और जब लों तेरे देश से बाहर न हो जाएं तब लों सड़क ही से चले २३ जाएंगे। तौभी सीहोन ने इस्राएल को अपने देश से होकर चलने न दिया बरन अपनी सारी सेना को इकट्ठा करके इस्राएल का साम्हना करने को जंगल में निकल आया और यहस को २४ आकर उन से लड़ा। तब इस्राएलियों ने उस को तलवार से मार लिया और अर्नोन से यब्बोक नदी लों जो अम्मोनियों का सिवाना था उस के देश के अधिकारी हो गये अम्मोनियों का सिवाना २५ तो दृढ़ था। सो इस्राएल ने एमोरियों के सब नगरों को ले लिया और उन में अर्थात हेशबोन २६ और उस के आसपास के नगरों में रहने लगे। हेशबोन एमोरियों के राजा सीहोन का नगर था उस ने मोआब के अगले राजा से लड़के उस का सारा देश अर्नोन लों उस के हाथ से छीन लिया था।

२७ इस कारण गूढ़ बात के कहनेहारे कहते हैं कि

हेशबोन में आओ

सीहोन का नगर बसे और दृढ़ किया जाय

२८ क्योंकि हेशबोन से आग

अर्थात सीहोन के नगर से लौ निकली

जिस से मोआब देश का आर नगर

और अर्नोन के ऊंचे स्थानों के स्वामी

भस्म हुए ॥

२९ हे मोआब तुझ पर हाय

कमोश देवता की प्रजा नाश हुई

उस ने अपने बेटों को भगेडू

और अपनी बेटियों को एमोरी राजा सीहोन

की बंधुई कर दिया ॥

३० हम ने उन्हें गिरा दिया है हेशबोन दीबोन

लों भी नाश हुआ है

और हम ने नोपह लों

मेदबा लों भी उजाड़ दिया है ॥

३१ सो इस्राएल एमोरियों के देश में रहने ३२ लगा। तब मूसा ने याजेर नगर का भेद लेने को भेजा और उन्हों ने उस के गांवों को ले लिया और वहां के एमोरियों को उस देश से निकाल दिया। तब वे मुड़के बाशान के मार्ग ३३ से जाने लगे और बाशान के राजा ओग ने उन का साम्हना किया अर्थात लड़ने को अपनी सारी सेना समेत एद्रेई में निकल आया। तब ३४ यहोवा ने मूसा से कहा उस से मत डर क्योंकि मैं उस को सारी सेना और देश समेत तेरे हाथ में कर देता हूं और जैसा तू ने एमोरियों के राजा हेशबोनवासी सीहोन से किया है वैसा ही उस से भी करना। सो उन्हों ने उस ३५ को और उस के पुत्रों और सारी प्रजा को यहां लों मारा कि उस का कोई भी बचा न रहा और वे उस के देश के अधिकारी हो गये।

## २२.

तब इस्राएलियों ने कूच १ करके यरीहो के पास की यर्दन नदी के इस पार मोआब के आराबा में डेरे खड़े किये ॥

(बिलाम का चरित्र.)

और सिप्पोर के पुत्र बालाक ने देखा कि २ इस्राएल ने एमोरियों से क्या क्या किया है। सो मोआब यह जानकर कि इस्राएली बहुत ३ हैं उन लोगों से निपट डर गया बरन मोआब इस्राएलियों के कारण अति व्याकुल हुआ। सो ४ मोआबियों ने मिद्यानी पुरनियों से कहा अब वह दल हमारे चारों ओर के सब लोगों को ऐसे चट कर जाएगा जैसे बैल खेत की हरी घास को चट कर जाता है और उस समय सिप्पोर का पुत्र बालाक मोआब का राजा था। और उस ने पतोर नगर को जो महानद के तीर ५ पर बोर के पुत्र बिलाम के जातिभाइयों की भूमि में है उसी बिलाम के पास दूत भेजे जो यह कहकर उसे बुला लाएं कि सुन एक दल मिस्र से निकल आया है और भूमि उन से ढंक गई है और अब वे मेरे साम्हने ठहरे हैं। सो आ और ६ उन लोगों को मेरे निमित्त स्राप दे क्योंकि वे मुझ से अधिक बलवन्त हैं क्या जाने मुझे इतनी शक्ति हो कि हम उन को जीत सकें और मैं उन्हें अपने देश से बरबस निकाल सकूं यह तो मैं ने जान लिया है कि जिस को तू आशीर्वाद दे सो धन्य होता है और जिस को तू स्राप दे वह स्रापित होता है। सो मोआबी और ७ मिद्यानी पुरनिये भावी कहने की दक्षिणा लेकर चले और बिलाम के पास पहुंचकर बालाक की

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



८ बातें कह सुनाईं। उस ने उन से कहा आज रात को यहां टिको और जो बात यहोवा मुझ से कहे उसी के अनुसार मैं तुम को उत्तर दूंगा सो मोआब के हाकिम बिलाम के यहां ठहर ९ गये। तब परमेश्वर ने बिलाम के पास आकर १० पूछा कि तेरे यहां ये पुरुष कौन हैं। बिलाम ने परमेश्वर से कहा सिप्पोर के पुत्र मोआब के राजा बालाक ने मेरे पास यह कहला भेजा है ११ कि, सुन जो दल मिस्र से निकल आया है उस से भूमि ढंप गई है सो आकर मेरे लिये उन्हें कोस क्या जाने मैं उन से लड़कर उन को बरबस निकाल सकूं। परमेश्वर ने बिलाम से कहा १२ तू इन के संग मत जा उन लोगों को स्राप मत दे क्योंकि वे आशीस के भागी हो चुके हैं। १३ भोर को बिलाम ने उठकर बालाक के हाकिमों से कहा अपने देश चले जाओ क्योंकि यहोवा १४ मुझे तुम्हारे साथ जाने नहीं देता। तब मोआबी हाकिम चल दिये और बालाक के पास जाकर कहा बिलाम ने हमारे साथ आने को नाह किया १५ है। इस पर बालाक ने फिर और हाकिम भेजे जो पहिलों से प्रतिष्ठित और गिनती में भी अधिक १६ थे। उन्हों ने बिलाम के पास आकर कहा सिप्पोर का पुत्र बालाक यों कहता है कि मेरे पास आने १७ से किसी कारण नाह न कर। क्योंकि मैं निश्चय तेरी बड़ी प्रतिष्ठा करूंगा और जो कुछ तू मुझ से कहे सोई मैं करूंगा सो आ और उन लोगों १८ को मेरे निमित्त कोस। बिलाम ने बालाक के कर्म्मचारियों को उत्तर दिया कि चाहे बालाक अपने घर को सोने चांदी से भरके मुझे दे दे तौभी मैं अपने परमेश्वर यहोवा के कहे से कुछ १९ घट बढ़ न कर सकूंगा। सो अब तुम लोग आज रात को यहां टिके रहो और मैं जान लूं कि २० यहोवा मुझ से और क्या कहेगा। रात में परमेश्वर ने बिलाम के पास आकर कहा. वे पुरुष जो तुझे बुलाने आये हैं सो उठकर उन के संग जा पर जो बात मैं तुझ से कहूंगा उसी के अनु- २१ सार करना। तब बिलाम भोर को उठ अपनी गदही पर काठी बांधकर मोआबी हाकिमों के २२ संग चला। उस के चलने से परमेश्वर का कोप भड़क उठा और यहोवा का दूत उस का विरोध करने को मार्ग में खड़ा हुआ। वह अपनी गदही पर चढ़ा हुआ जा रहा था और उस के २३ संग उस के दो सेवक थे। और गदही को यहोवा का दूत हाथ में नंगी तलवार लिये हुए मार्ग में खड़ा देख पड़ा तब गदही मार्ग से हटकर खेत में गई सो बिलाम ने गदही को मारा कि वह मार्ग पर फिर चले। तब यहोवा का दूत २४ दाख की बारियों के बीच की गली में जिस की दोनों ओर बारी की भीत थी खड़ा हुआ। यहोवा के दूत को देखकर गदही भीत से ऐसी २५ सट गई कि बिलाम का पांव भीत से दब गया सो उस ने उस को फिर मारा। तब यहोवा का २६ दूत आगे बढ़कर एक सकेत स्थान पर खड़ा हुआ जहां न तो दहिनी ओर हटने की जगह थी और न बाईं। वहां यहोवा के दूत को देख- २७ कर गदही बिलाम को लिये ही बैठ गई इस से बिलाम का कोप भड़क उठा और उस ने गदही को लाठी मारी। तब यहोवा ने गदही का २८ मुंह खोल दिया और वह बिलाम से कहने लगी मैं ने तेरे साथ क्या किया है कि तू ने मुझे तीन बार मारा। बिलाम ने गदही से कहा यह कि २९ तू ने मुझ से नटखटी किई सो यदि मेरे हाथ में तलवार होती तो मैं तुझे अभी मार डालता। गदही ने बिलाम से कहा क्या मैं तेरी वही ३० गदही नहीं जिस पर तू जन्म से आज लों चढ़ता आया है क्या मैं तुझ से कभी ऐसा करती थी वह बोला नहीं। तब यहोवा ने बिलाम की ३१ आंखें खोलीं और उस को यहोवा का दूत हाथ में नंगी तलवार लिये हुए मार्ग में खड़ा देख पड़ा तब वह झुक गया और मुंह के बल गिरके दण्डवत किई। यहोवा के दूत ने उस से कहा तू ने ३२ अपनी गदही को तीन बार क्यों मारा सुन तेरा विरोध करने को मैं ही आया हूं इस लिये कि तू मेरे साम्हने उलटी चाल चलता है। और यह ३३ गदही मुझे देखकर मेरे साम्हने से तीन बार हट गई जो वह मेरे साम्हने से हट न जाती तो निःसंदेह मैं अब लों तुझे तो मार डालता पर उस को जीती छोड़ देता। तब बिलाम ने ३४ यहोवा के दूत से कहा मैं ने पाप किया है मैं जानता न था कि तू मेरा साम्हना करने को मार्ग में खड़ा है सो यदि अब तुझे बुरा लगता हो तो मैं लौट जाऊंगा। यहोवा के दूत ने ३५ बिलाम से कहा इन पुरुषों के संग जा तौभी केवल वही बात कहना जो मैं तुझ से कहूंगा सो बिलाम बालाक के हाकिमों के संग चला। यह सुनकर कि बिलाम आ गया बालाक उस ३६ की अगुवानी करने को मोआब के उस नगर लों जो उस देश के अर्नोनवाले सिवाने पर है गया।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


३७ बालाक ने बिलाम से कहा क्या मैं ने तुझे यत्न से बुला न भेजा था फिर तू क्यों मेरे पास न आया था क्या मैं सचमुच तेरी प्रतिष्ठा नहीं ३८ कर सकता। बिलाम ने बालाक से कहा देख मैं तेरे पास आया हूं पर अब क्या मुझे कुछ भी कहने की शक्ति है जो बात परमेश्वर मुझे ३९ सिखाएगा वही बात मैं कहूंगा। तब बिलाम बालाक के संग संग चला और वे किर्यथूसोत ४० तक आये। और बालाक ने बैल और भेड़ बकरियों को बलि किया और बिलाम और उस के साथ के हाकिमों के पास भेजा। ४१ बिहान को बालाक बिलाम को बाल के ऊंचे स्थानों पर चढ़ा ले गया और वहां से

# २३.

उस को सब इस्राएली लोग देख १ पड़े। तब बिलाम ने बालाक से कहा यहां पर मेरे लिये सात वेदियां बनवा और इसी स्थान पर सात बछड़े और सात मेढ़े २ तैयार कर। तब बालाक ने बिलाम के कहने के अनुसार किया और बालाक और बिलाम ने मिलकर एक एक वेदी पर एक एक बछड़ा और ३ एक एक मेढ़ा चढ़ाया। फिर बिलाम ने बालाक से कहा तू अपने होमबलि के पास खड़ा रह और मैं जाऊंगा क्या जानिये यहोवा मुझ से भेंट करने को आए और जो कुछ वह मुझे दिखाए सो मैं तुझ को बताऊंगा सो वह एक ४ मुण्डे पहाड़ पर गया। और परमेश्वर बिलाम से मिला और बिलाम ने उस से कहा मैं ने सात वेदियां तैयार किईं और एक एक वेदी पर एक एक बछड़ा और एक एक मेढ़ा चढ़ाया है। ५ यहोवा ने बिलाम को एक बात सिखाकर कहा ६ बालाक के पास लौटकर यों कहना। सो वह उस के पास लौट गया और वह सारे मोआबी हाकिमों समेत अपने होमबलि के पास खड़ा ७ था। तब बिलाम अपनी गूढ़ बात उठाकर कहने लगा

बालाक ने मुझे अराम से अर्थात मोआब के राजा ने मुझे पूरब के पहाड़ों से बुलवा भेजा।
आ मेरे लिये याकूब को स्राप दे
आ इस्राएल को धमकी दे॥
८ पर जिन्हें ईश्वर ने नहीं कोसा उन्हें मैं कैसे कोसूं
और जिन्हें यहोवा ने धमकी नहीं दिई उन्हें मैं धमकी कैसे दूं॥
९ चटानों की चोटी पर से वे मुझे देख पड़ते हैं
पहाड़ियों पर से मैं उन को देखता हूं
वह ऐसी जाति है जो अकेली बसी रहेगी
और अन्यजातियों से अलग गिनी जाएगी॥
१० याकूब के धूलि के किनके कौन गिन सके वा
इस्राएल की चौथाई की गिनती कौन ले
सके मेरी मृत्यु धर्म्मियों की सी
और मेरा अन्त उन्हीं का सा हो॥

११ तब बालाक ने बिलाम से कहा तू ने मुझ से क्या किया है मैं ने तो तुझे अपने शत्रुओं के कोसने को बुलवाया था पर तू ने उन्हें आशीस ही आशीस दिई है। १२ उस ने कहा जो बात यहोवा मुझे सिखाए क्या मुझे सावधानी से उसी को बोलना न चाहिये। १३ बालाक ने उस से कहा मेरे संग दूसरे स्थान पर चल जहां से वे तुझे देख पड़ेंगे तू उन सभों को तो नहीं केवल बाहरवालों को देख सकेगा वहां से उन्हें मेरे लिए कोसना। १४ सो वह उस को सोपीम नाम मैदान में पिसगा के सिरे पर ले गया और वहां सात वेदियां बनवाकर एक एक पर एक एक बछड़ा और एक एक मेढ़ा चढ़ाया। १५ तब बिलाम ने बालाक से कहा अपने होमबलि के पास यहीं खड़ा रह और मैं उधर जाकर यहोवा से भेंट करूं। १६ और यहोवा ने बिलाम से भेंट कर उस को एक बात सिखाकर कहा कि बालाक के पास लौटकर यों कहना। १७ सो वह उस के पास गया और मोआबी हाकिमों समेत बालाक अपने होमबलि के पास खड़ा था और बालाक ने पूछा कि यहोवा ने क्या कहा है। १८ बिलाम अपनी गूढ़ बात उठाकर कहने लगा

हे बालाक मन लगाकर[1] सुन
हे सिप्पोर के पुत्र मेरी बात पर कान लगा।
१९ ईश्वर तो मनुष्य नहीं है कि झूठ बोले
और न वह आदमी है कि पछताए
क्या वह कहकर न करे
क्या वह बचन देकर पूरा न करे॥
२० देख आशीर्वाद ही देने की मैं ने आज्ञा पाई
बरन वह आशीस दे चुका है और मैं उसे नहीं पलट सकता॥
२१ उस ने याकूब में अनर्थ नहीं पाया
और न इस्राएल में अन्याय देखा है
उस का परमेश्वर यहोवा उस के संग है

(१) मूल में. उठकर।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



और उस में राजा की सी ललकार होती है ॥
२२ उस को मिस्र में से ईश्वर ही निकाले लिये आता है
वह तो बनैले बैल का सा बल रखता है ॥
२३ निश्चय कोई मंत्र याकूब पर नहीं चल सकता
और न इस्राएल पर भावी कहना
समय पर तो याकूब और इस्राएल के विषय यह कहा जाएगा
कि ईश्वर ने क्या ही काम किया है ॥
२४ सुन वह दल सिंहिनी की नाईं उठेगा
और सिंह की नाईं खड़ा होगा
वह जब लों अहेर को न खाए
और मारे हुओं के लोहू को न पीए
तब लों फिर न लेटेगा ॥

२५ तब बालाक ने बिलाम से कहा उन को न २६ तो कोसना और न आशीस देना। बिलाम ने बालाक से कहा क्या मैं ने तुझ से यह बात न कही थी कि जो कुछ यहोवा मुझ से कहे वही २७ मुझे करना पड़ेगा। बालाक ने बिलाम से कहा चल मैं तुझ को एक और स्थान पर ले चलता हूं क्या जानिये कि परमेश्वर की इच्छा २८ हो कि तू वहां से उन्हें मेरे लिये कोसे। सो बालाक बिलाम को पोर के सिरे पर ले गया २९ जो यशीमोन देश की ओर झुका है। और बिलाम ने बालाक से कहा यहां पर मेरे लिये सात वेदियां बनवा और यहां सात बछड़े और ३० सात मेढ़े तैयार कर। बिलाम के कहे के अनुसार करके बालाक ने एक एक वेदी पर एक एक बछड़ा और एक एक मेढ़ा चढ़ाया।

१ **२४.** यह देखकर कि यहोवा इस्राएल को आशीस ही दिलाना चाहता है बिलाम पहिले की नाईं शकुन देखने को न गया पर अपना मुंह जंगल २ की ओर किया। जब बिलाम ने आंखें उठाईं तब इस्राएलियों को गोत्र गोत्र करके टिके हुए देखा और परमेश्वर का आत्मा उस पर ३ उतरा। तब वह अपनी गूढ़ बात उठाकर कहने लगा कि

बोर के पुत्र बिलाम की यह वाणी है
जिस पुरुष की आंखें मून्दी थीं उसी की यह वाणी है ॥
४ ईश्वर के वचनों का सुननेहारा
जो गिरके खुली हुई आंखों से
सर्वशक्तिमान का दर्शन पाता है
उसी की यह वाणी है कि
५ हे याकूब तेरे डेरे
और हे इस्राएल तेरे निवासस्थान क्या ही मनभावने हैं ॥
६ वे तो नालों की नाईं
और नदी के तीर पर की बारियों के समान फैले हुए हैं
जैसे कि यहोवा के लगाये हुए अगर के वृक्ष
और जल के निकट के देवदारु ॥
७ उस के डोलों से जल उमण्डा करेगा
और उस का बीज बहुतेरे जलभरे खेतों में पड़ेगा
और उस का राजा अगाग से महान होगा
और उसका राज्य बढ़ता जाएगा ॥
८ उस को मिस्र में से ईश्वर ही निकाले लिये आता है
वह तो बनैले बैल का सा बल रखता है
जाति जाति के लोग जो उस के द्रोही हैं उन को वह खा जाएगा
और उनकी हड्डियों को टुकड़े टुकड़े करेगा
और अपने तीरों से उन को बेधेगा।
९ वह दबका वह सिंह वा सिंहिनी की नाईं लेट गया है
उस को कौन छेड़े
जो कोई तुझे आशीर्वाद दे सो आशीस पाए
और जो कोई तुझे स्राप दे सो स्रापित हो ॥

१० तब बालाक का कोप बिलाम पर भड़क उठा और उस ने हाथ पर हाथ पटककर बिलाम से कहा मैं ने तुझे अपने शत्रुओं के कोसने को बुलवाया पर तू ने तीन बार उन्हें ११ आशीर्वाद ही आशीर्वाद दिया है। सो अब अपने स्थान पर भाग जा मैं ने कहा तो था तेरी बड़ी प्रतिष्ठा करूंगा पर अब यहोवा ने तुझे १२ प्रतिष्ठा पाने से रोक रक्खा है। बिलाम ने बालाक से कहा जो दूत तू ने मेरे पास भेजे थे क्या मैं ने १३ उन से भी न कहा था कि, चाहे बालाक अपने घर को सोने चांदी से भर के मुझे दे तौभी मैं यहोवा की आज्ञा तोड़कर अपने मन से न तो भला कर सकता हूं न बुरा जो यहोवा कहे वही १४ मैं कहूंगा। सो अब सुन मैं अपने लोगों के पास जाता तो हूं पर पहिले मैं तुझे चिता देता हूं कि अन्त के दिनों में वे लोग तेरी प्रजा से क्या क्या १५ करेंगे। फिर वह अपनी गूढ़ बात उठाकर कहने लगा कि

बोर के पुत्र बिलाम की यह वाणी है

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



जिस पुरुष की आंखें मून्दी थीं उसी की यह
वाणी है ।

१६ ईश्वर के वचनों का सुननेहारा
और परमप्रधान के ज्ञान का जाननेहारा
जो गिरके खुली हुई आंखों से
सर्वशक्तिमान का दर्शन पाता है
उसी की यह वाणी है कि

१७ मैं उस को देखूंगा तो सही पर अभी नहीं
मैं उस को निहारूंगा तो सही पर समीप
होके नहीं
याकूब में से एक तारा उदय होगा
और इस्राएल में से एक दण्ड उठेगा
जो मोआब की अलंगों को चूर कर देगा
और सब दंगैतों को गिरा देगा ।

१८ तब एदोम और सेईर भी जो उस के शत्रु हैं
सो उस के वश में पड़ेंगे
और तब लों इस्राएल बीरता दिखाता जाएगा।

१९ और याकूब में से एक प्रभुता करेगा
और नगर में से बचे हुओं को भी नाश
करेगा ॥

२० फिर उस ने अमालेक पर दृष्टि करके अपनी
गूढ़ बात उठाकर कहा
अमालेक अन्यजातियों में श्रेष्ठ तो था
पर उस का अन्त विनाश ही होगा ॥

२१ फिर उस ने केनियों पर दृष्टि करके अपनी
गूढ़ बात उठाकर कहा
तेरा निवासस्थान अति दृढ़ तो है
और तेरा बसेरा ढांग में तो है।

२२ तौभी केन उजड़ जाएगा
और अन्त में अश्शूर तुझे बंधुआई में ले
जाएगा ॥

२३ फिर उस ने अपनी गूढ़ बात उठाकर कहा
हाय जब ईश्वर यह करेगा तब कौन जीता

२४ बचेगा । बरन कित्तियों के पास से जहाज-
वाले आकर अश्शूर को और एबेर को भी
दुःख देंगे
और अन्त में उस का भी विनाश हो जाएगा ॥

२५ तब बिलाम चल दिया और अपने स्थान पर
लौट गया और बालाक ने भी अपना मार्ग लिया ॥

(इस्राएलियों का वेश्यागमन और उस का दण्ड.)

**२५. इस्राएली** शित्तीम में रहते थे
और लोग मोआबी
२ लड़कियों के संग कुकर्म्म करने लगे । और जब
उन स्त्रियों ने उन लोगों को अपने देवताओं के
यज्ञों में नेवता दिया तब वे लोग खाकर उन
३ के देवताओं को दण्डवत करने लगे । सो इस्रा-
एल पोरके बाल देवता के संग मिल गया तब
४ यहोवा का कोप इस्राएल पर भड़का । और
यहोवा ने मूसा से कहा प्रजा के सब प्रधानों को
पकड़कर यहोवा के लिये धूप में लटका दे जिस
से मेरा भड़का हुआ कोप इस्राएल पर से दूर हो
५ जाए । सो मूसा ने इस्राएली न्यायियों से कहा
तुम्हारे जो जो अधीन लोग पोर के बाल के संग
मिल गये हैं उन्हें घात करो ॥

६ और देखो एक इस्राएली पुरुष मूसा और
मिलापवाले तंबू के द्वार के आगे रोते हुए इस्रा-
एलियों की सारी मण्डली के देखते एक मिद्यानी
७ स्त्री को अपने भाइयों के पास ले आया है । इसे
देखकर एलाजार का पुत्र पीनहास जो हारून
याजक का पोता था उस ने मण्डली में से उठ हाथ
८ में बर्छी लिई, और उस इस्राएली पुरुष के डेरे में
जाने पर वह भी गया और उस पुरुष और उस
स्त्री दोनों के पेट में बर्छी बेध दिई इस पर इस्रा-
९ एलियों में जो मरी फैल गई थी सो थम गई । और
मरी से चौबीस हजार मनुष्य मर गये थे ॥

१०, ११ तब यहोवा ने मूसा से कहा. हारून
याजक का पोता एलाजार का पुत्र पीनहास जिसे
इस्राएलियों के बीच मेरी सी जलन उठी उस ने
मेरी जलजलाहट को उन पर से यहां तक
दूर किया है कि मैंने जलकर उन का अन्त नहीं
१२ कर डाला । इस लिये कह कि मैं उस से शांति
१३ की वाचा बांधता हूं[1], और वह उस के लिये
और उस के पीछे उस के वंश के लिये सदा के
याजकपद की वाचा होगी क्योंकि उसे अपने
परमेश्वर के लिये जलन उठी और उस ने
१४ इस्राएलियों के लिये प्रायश्चित किया । जो इस्रा-
एली पुरुष मिद्यानी स्त्री के संग मारा गया उस
का नाम जिम्री था वह सालू का पुत्र और शिमो-
नियों में से अपने पितरों के घराने का प्रधान
१५ था । और जो मिद्यानी स्त्री मारी गई उस का
नाम कोजबी था वह सूर की बेटी थी जो
मिद्यानी पितरों के एक घराने के लोगों का
प्रधान था ॥

१६, १७ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, मिद्यानियों
१८ को सताना और उन्हें मारना । क्योंकि पोर के
विषय और कोजबी के विषय वे तुम को छल

(१) मूल में. मैं उसे अपनी शांतिवाली वाचा देता हूं।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



करके सताते हैं । कोजबी तो एक मिद्यानी प्रधान की बेटी और मिद्यानियों की जातिबहिन थी और मरी के दिन में पोर के मामले में मारी गई ॥

(इस्राएलियों की गिनती दूसरी बार लिये जाने का वर्णन.)

२६. फिर यहोवा ने मूसा और एलाजार नाम हारून याजक के २ पुत्र से कहा, इस्राएलियों की सारी मण्डली में जितने बीस बरस के वा उस से अधिक अवस्था के होने से इस्राएलियों के बीच युद्ध करने के योग्य हैं उन के पितरों के घरानों के ३ अनुसार उन सभों की गिनती करो। सो मूसा और एलाजार याजक ने यरीहो के पास की यर्दन नदी के तीर पर मोआब के अराबा में ४ उन से समझाके कहा, बीस बरस के और उस से अधिक अवस्था के लोगों की गिनती लो। जैसे कि यहोवा ने मूसा और इस्राएलियों को मिस्र देश से निकल आने के समय आज्ञा दिई थी ॥

५ रूबेन जो इस्राएल का जेठा था उस के ये पुत्र थे अर्थात हनोक जिस से हनोकियों का कुल ६ पल्लू जिस से पल्लूइयों का कुल, हेस्रोन जिस से हेस्रोनियों का कुल और कर्मी जिस से कर्मीयों ७ का कुल चला। रूबेनवाले कुल ये ही थे और इन में से जो गिने गये सो तैंतालीस हजार सात ८ सौ तीस पुरुष ठहरे। और पल्लू का पुत्र एली- ९ आब था। और एलीआब के पुत्र नमूएल दातान और अबीराम थे ये वे ही दातान और अबी- राम हैं जो सभासद थे और जिस समय कोरह की मण्डली यहोवा से झगड़ी उस समय उस मंडली में मिलकर वे भी मूसा और हारून से १० झगड़े। और जब उन अढ़ाई सौ मनुष्यों के आग में भस्म हो जाने से वह मंडली मिट गई उसी समय पृथिवी ने मुंह खोलकर कोरह समेत इन को भी निगल लिया सो वे एक दृष्टान्त ठहर ११ गये। पर कोरह के पुत्र तो न मरे थे ॥

१२ शिमोन के पुत्र जिन से उन के कुल निकले सो ये थे अर्थात नमूएल जिस से नमूएलियों का कुल यामीन जिस से यामीनियों का कुल याकीन १३ जिस से याकीनियों का कुल, जेरह जिस से जेरहियों का कुल और शाऊल जिस से शाऊ- १४ लियों का कुल चला। शिमोनवाले कुल ये ही थे इन में से बाईस हजार दो सौ गिने गये ॥

१५ गाद के पुत्र जिन से उन के कुल निकले सो ये थे अर्थात सपोन जिस से सपोनियों का कुल हाग्गी जिस से हाग्गीयों का कुल शूनी जिस से १६ शूनीयों का कुल, ओजनी जिस से ओजनीयों १७ का कुल एरी जिस से एरीयों का कुल, अरोद जिस से अरोदियों का कुल और अरेली जिस से १८ अरेलीयों का कुल चला। गाद के वंश के कुल ये ही थे इन में से साढ़े चालीस हजार पुरुष गिने गये ॥

१९ यहूदा के एर और ओनान नाम पुत्र तो हुए २० पर वे कनान देश में मर गये। सो यहूदा के जिन पुत्रों से उन के कुल निकले वे ये थे अर्थात शेला जिस से शेलियों का कुल पेरेस जिस से पेरेसियों का कुल और जेरह जिस से जेरहियों २१ का कुल चला। और पेरेस के पुत्र ये थे अर्थात हेस्रोन जिस से हेस्रोनियों का कुल और हामूल २२ जिस से हामूलियों का कुल चला। यहूदियों के कुल ये ही थे इन में से साढ़े छिहत्तर हजार पुरुष गिने गये ॥

२३ इस्साकार के पुत्र जिन से उन के कुल निकले सो ये थे अर्थात तोला जिस से तोलियों का २४ कुल पुव्वा जिस से पुव्वियों का कुल, याशूब जिस से याशूबियों का कुल और शिम्रोन जिस से २५ शिम्रोनियों का कुल चला। इस्साकारियों के कुल ये ही थे इन में से चौंसठ हजार तीन सौ पुरुष गिने गये ॥

२६ जबूलून के पुत्र जिन से उन के कुल निकले सो ये थे अर्थात सेरेद जिस से सेरेदियों का कुल एलोन जिस से एलोनियों का कुल और यहलेल २७ जिस से यहलेलियों का कुल चला। जबूलूनियों के कुल ये ही थे इन में से साढ़े साठ हजार पुरुष गिने गये ॥

२८ यूसुफ के पुत्र जिन से उन के कुल निकले २९ सो मनश्शे और एप्रैम थे। मनश्शे के पुत्र ये थे अर्थात माकीर जिस से माकीरियों का कुल चला और माकीर से गिलाद भी जन्मा और गिलाद से ३० गिलादियों का कुल चला। गिलाद के तो पुत्र ये थे अर्थात ईएजेर जिस से ईएजेरियों का ३१ कुल हेलेक जिस से हेलेकियों का कुल, अस्री- एल जिस से अस्रीएलियों का कुल शेकेम जिस ३२ से शेकेमियों का कुल, शमीदा जिस से शमी- दियों का कुल और हेपेर जिस से हेपेरियों ३३ का कुल चला। और हेपेर के पुत्र सलो- फाद के बेटे नहीं केवल बेटियां हुईं इन बेटियों

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



के नाम महला नोआ होग्ला मिल्का और ३४ तिर्सा हैं। मनश्शेवाले कुल ये ही थे और इन में से जो गिने गये सो बावन हजार सात सौ पुरुष ठहरे ॥

३५ एप्रैम के पुत्र जिन से उन के कुल निकले सो ये थे अर्थात शूतेलह जिस से शूतेलहियों का कुल बेकेर जिस से बेकेरियों का कुल और तहन ३६ जिस से तहनियों का कुल चला। और शूतेलह के यह पुत्र हुआ अर्थात एरान जिस से एरानियों ३७ का कुल चला। एप्रैमियों के कुल ये ही थे इन में से साढ़े बत्तीस हजार पुरुष गिने गये। अपने कुलों के अनुसार यूसुफ के वंश के लोग ये ही थे ॥

३८ बिन्यामीन के पुत्र जिन से उन के कुल निकले सो ये थे अर्थात बेला जिस से बेलियों का कुल अशबेल जिस से अशबेलियों का कुल ३९ अहीराम जिस से अहीरामियों का कुल, शपूपाम जिस से शपूपामियों का कुल और हूपाम जिस ४० से हूपामियों का कुल चला। और बेला के पुत्र अर्द और नामान थे सो अर्द से तो अर्दियों का कुल और नामान से नामानियों का कुल चला। ४१ अपने कुलों के अनुसार बिन्यामीनी ये ही थे और इन में से जो गिने गये सो पैंतालीस हजार छः सौ पुरुष ठहरे ॥

४२ दान के पुत्र जिस से उन का कुल निकला ये थे अर्थात शूहाम जिस से शूहामियों का कुल ४३ चला दानवाला कुल यही था। शूहामियों में से जो गिने गये उन के कुल में चौंसठ हजार चार सो पुरुष ठहरे ॥

४४ आशेर के पुत्र जिन से उन के कुल निकले सो ये थे अर्थात यिम्ना जिस से यिम्नियों का कुल यिश्वी जिस से यिश्वीयों का कुल और बरीआ ४५ जिस से बरीइयों का कुल चला। फिर बरीआ के ये पुत्र हुए अर्थात हेबेर जिस से हेबेरियों का कुल और मल्कीएल जिस से मल्कीएलियों का ४६ कुल चला। और आशेर की बेटी का नाम सेरह ४७ है। आशेरियों के कुल ये ही थे इन में से तिर्पन हजार चार सौ पुरुष गिने गये ॥

४८ नप्ताली के पुत्र जिन से उन के कुल निकले सो ये थे अर्थात यहसेल जिस से यहसेलियों का ४९ कुल गूनी जिस से गूनीयों का कुल, येसेर जिस से येसेरियों का कुल और शिल्लेम जिस से ५० शिल्लेमियों का कुल चला। अपने कुलों के अनुसार नप्ताली के कुल ये ही थे और इन में से जो गिने गये सो पतालीस हजार चार सौ पुरुष ठहरे ॥

सब इस्राएलियों में से जो गिने गये थे सो ५१ ये ही थे अर्थात छः लाख एक हजार सात सौ तीस पुरुष ठहरे ॥

फिर यहोवा ने मूसा से कहा, इन्हीं के ५२, ५३ बीच इन की गिनती के अनुसार देश बंटकर इन का भाग हो जाए। अर्थात अधिकवालों को ५४ अधिक भाग और कमवालों को कम भाग देना एक एक गोत्र को उस का भाग उस के गिने हुए लोगों के अनुसार दिया जाए। तौभी देश चिट्ठी ५५ डालकर बांटा जाए इस्राएलियों के पितरों के एक एक गोत्र का नाम जैसे जैसे निकले वैसे वैसे वे अपना अपना भाग पाएं। चाहे बहुतों का भाग ५६ हो चाहे थोड़ों का हो जो जो भाग बंट जाएं सो चिट्ठी डालकर बांटे जाएं ॥

फिर लेवीयों में से जो अपने कुलों के अनुसार ५७ गिने गये सो ये हैं अर्थात गेर्शोनियों से निकला हुआ गेर्शोनियों का कुल कहात से निकला हुआ कहातियों का कुल और मरारी से निकला हुआ मरारीयों का कुल। लेवीयों के कुल ये हैं अर्थात ५८ लिब्नीयों का हेब्रोनियों का महलीयों का मूशीयों का और कोरहियों का कुल और कहात से अम्राम जन्मा। और अम्राम की स्त्री का नाम ५९ योकेबेद है वह लेवी के वंश की थी जो लेवी के वंश में मिस्र देश में जन्मी थी और वह अम्राम के जन्माये हारून और मूसा और उन की बहिन मरियम को भी जनी। और हारून के नादाब ६० अबीहू एलाजार और ईतामार जन्मे। नादाब ६१ और अबीहू तो उस समय मर गये थे जब वे यहोवा के साम्हने उपरी आग ले गये थे। सब लेवीयों में से जो गिने गये अर्थात जितने ६२ पुरुष एक महीने के वा उस से अधिक अवस्था के थे सो तेईस हजार थे वे इस्राएलियों के बीच इस लिये न गिने गये कि उन को उन के बीच देश का कोई भाग न दिया गया ॥

मूसा और एलाजार याजक जिन्हों ने मोआब ६३ के अराबा में यरीहो के पास की यर्दन नदी के तीर पर इस्राएलियों को गिन लिया उन के गिने हुए लोग इतने ही ठहरे। पर जिन इस्रा- ६४ एलियों को मूसा और हारून याजक ने सीनै के जंगल में गिना था उन में से एक भी पुरुष इस समय के गिने हुओं में न रहा। क्योंकि यहोवा ६५ ने उन के विषय कहा था कि वे निश्चय जंगल में



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



मर जाएंगे। से यपुन्ने के पुत्र कालेब और नून के पुत्र यहोशू को छोड़ उन में से एक पुरुष भी बचा न रहा ॥

(सलोफाद की बेटियों की बिनती.)

२७. तब यूसुफ के पुत्र मनश्शे के वंश के कुलों में से सलोफाद जो हेपेर का पुत्र गिलाद का पोता और मनश्शे के पुत्र माकीर का परपोता था उस की बेटियां जिन के नाम महला नोआ होग्ला मिल्का और २ तिर्सा हैं सो पास आईं। और वे मूसा और एलाजार याजक और प्रधानों और सारी मण्डली के साम्हने मिलापवाले तंबू के द्वार पर ३ खड़ी होकर कहने लगीं, हमारा पिता जंगल में मर गया पर वह उस मण्डली में का न था जो कोरह की मण्डली के संग होकर यहोवा के विरुद्ध इकट्ठी हुई थी वह अपने ही पाप के कारण मरा और उस के कोई पुत्र न हुआ। ४ सो हमारे पिता का नाम उस के कुल में से पुत्र न होने के कारण क्यों मिट जाए हमारे चचाओं के बीच हमें भी कुछ भूमि निज भाग करके दे। ५ उन की यह बिनती मूसा ने यहोवा को सुनाई। ६, ७ यहोवा ने मूसा से कहा, सलोफाद की बेटियां ठीक कहती हैं सो तू उन के चचाओं के बीच उन को भी अवश्य ही कुछ भूमि निज भाग करके दे अर्थात उन के पिता का भाग उन के ८ हाथ सौंप दे। और इस्राएलियों से यह कह कि यदि कोई मनुष्य निपुत्र मरे तो उस का भाग ९ उस की बेटी के हाथ सौंपना। और यदि उस के कोई बेटी भी न हो तो उस का भाग उस के १० भाइयों को देना। और यदि उस के भाई भी न हो तो उस का भाग उस के चचाओं को देना। ११ और यदि उस के चचा भी न हों तो उस के कुल में से उस का जो कुटुम्बी सब से समीप हो उसको उस का भाग देना कि वह उस का अधिकारी हो। इस्राएलियों के लिये यह न्याय की विधि ठहरे जैसे कि यहोवा ने मूसा को आज्ञा दिई ॥

(यहोशू के मूसा के स्थान पर ठहराये जाने का वर्णन.)

१२ फिर यहोवा ने मूसा से कहा इस अबारीम नाम पर्वत पर चढ़के उस देश को देख ले जिसे १३ मैं ने इस्राएलियों को दिया है। और जब तू उस को देख लेगा तब अपने भाई हारून की १४ नाईं तू भी अपने लोगों में जा मिलेगा, क्योंकि सीन नाम जंगल में तुम दोनों ने मण्डली के झगड़ने के समय मेरी आज्ञा को तोड़कर मुझ से बलुआ किया और मुझे सोते के पास उन की दृष्टि में पवित्र नहीं ठहराया। (यह मरीबा नाम सोता है जो सीन नाम जंगल में के कादेश में है)। मूसा ने यहोवा से कहा, यहोवा १५, १६ जो सारे प्राणियों के आत्माओं का परमेश्वर है सो इस मण्डली के लोगों के ऊपर किसी पुरुष को ठहरा दे, जो उन के साम्हने आया १७ जाया करे और उन का निकालने पैठानेहारा हो जिस से यहोवा की मण्डली बिना चरवाहे की भेड़ बकरियों के समान न हो। यहोवा ने १८ मूसा से कहा तू नून के पुत्र यहोशू को लेकर उस पर हाथ टेक वह तो ऐसा पुरुष है जिस में मेरा आत्मा बसा है। और उस को एलाजार १९ याजक के और सारी मण्डली के साम्हने खड़ा करके उन के साम्हने उसे आज्ञा दे। और अपनी २० महिमा में से कुछ उसे दे इस लिये कि इस्राएलियों की सारी मण्डली उस की माना करे। और वह एलाजार याजक के साम्हने खड़ा २१ हुआ करे और एलाजार उस के लिये यहोवा से ऊरीम नाम न्याय के द्वारा पूछा करे और वह इस्राएलियों की सारी मण्डली समेत उस के कहे से जाया करे और उसी के कहे से लौट आया भी करे। यहोवा की इस आज्ञा के अनु- २२ सार मूसा ने यहोशू को ले एलाजार याजक और सारी मण्डली के साम्हने खड़ा करके, उस २३ पर हाथ टेके और उस को आज्ञा दिई जैसे कि यहोवा ने मूसा के द्वारा कहा था ॥

(नियत नियत समयों के विशेष विशेष बलिदान.)

२८. फिर यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएलियों को यह आज्ञा २ सुना कि मेरा चढ़ावा अर्थात मुझे सुखदायक सुगंध देनेहारा मेरा हव्यरूपी भोजन तुम लोग मेरे लिये उस के नियत समयों पर चढ़ाने को स्मरण रखना। और तू उन से कह कि जो जो ३ तुम्हें यहोवा के लिये चढ़ाना होगा सो ये हैं अर्थात नित्य होमबलि के लिये दिन दिन एक एक बरस के दो निर्दोष भेड़ी के बच्चे। एक बच्चे ४ को भोर को और दूसरे को गोधूलि के समय चढ़ाना। और भेड़ के बच्चे पीछे एक चौथाई ५ हीन कूटके निकाले हुए तेल से सने हुए एपा के दसवें अंश मैदे का अन्नबलि चढ़ाना। यह ६ नित्य होमबलि है जो सीनै पर्वत पर यहोवा

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


का सुखदायक सुगंधवाला हव्य होने के लिये ठहराया गया। ७ और उस का अर्घ एक एक भेड़ के बच्चे के संग एक चौथाई हीन हो मदिरा का यह अर्घ यहोवा के लिये पवित्रस्थान में देना। ८ और दूसरे बच्चे को गोधूलि के समय चढ़ाना अन्नबलि और अर्घ समेत भार के होमबलि की नाईं उसे यहोवा को सुखदायक सुगंध देनेहारा हव्य करके चढ़ाना॥

९ फिर विश्रामदिन को बरस बरस दिन के दो निर्दोष भेड़ के बच्चे और अन्नबलि के लिये तेल से सना हुआ एपा का दो दसवां अंश मैदा अर्घ १० समेत चढ़ाना। नित्य होमबलि और उस के अर्घ से अधिक एक एक विश्रामदिन का यही होमबलि ठहरा है॥

११ फिर अपने एक एक महीने के आदि में यहोवा के लिये होमबलि चढ़ाना अर्थात दो बछड़े एक मेढ़ा और बरस बरस दिन के सात निर्दोष १२ भेड़ के बच्चे। और बछड़े पीछे तेल से सना हुआ एपा का तीन दसवां अंश मैदा और उस एक मेढ़े के साथ तेल से सना एपा का दो दसवां १३ अंश मैदा, और भेड़ के बच्चे पीछे तेल से सना हुआ एपा का दसवां अंश मैदा उन सभों को अन्नबलि करके चढ़ाना वह सुखदायक सुगंध देनेहारा होमबलि और यहोवा के लिये हव्य १४ ठहरेगा। और उन के साथ ये अर्घ हों अर्थात बछड़े पीछे आध हीन मेढ़े के साथ तिहाई हीन और भेड़ के बच्चे पीछे चौथाई हीन दाखमधु दिया जाए बरस के सब महीनों में से एक एक १५ महीने का यही होमबलि ठहरे। और एक बकरा पापबलि करके यहोवा के लिये चढ़ाया जाए यह नित्य होमबलि और उस के अर्घ से अधिक चढ़ाया जाए॥

१६ फिर पहिले महीने के चौदहवें दिन को १७ यहोवा का फसह हुआ करे। और उसी महीने के पन्द्रहवें दिन को पर्व लगा करे सात दिन १८ लों अखमीरी रोटी खाई जाए। पहिले दिन पवित्र सभा हो और उस दिन परिश्रम का कोई १९ काम न किया जाए। उस में तुम यहोवा के लिये एक हव्य अर्थात होमबलि चढ़ाना सो दो बछड़े एक मेढ़ा और बरस बरस दिन के सात २० भेड़ के बच्चे हों ये सब निर्दोष हों। और उन का अन्नबलि तेल से सने हुए मैदे का हो बछड़े पीछे एपा का तीन दसवां अंश और मेढ़े के २१ साथ एपा का दो दसवां अंश मैदा हो। और सातों भेड़ के बच्चों में से एक एक बच्चे पीछे एपा का दसवां अंश चढ़ाना। और एक बकरा भी २२ पापबलि करके चढ़ाना जिस से तुम्हारे लिये प्रायश्चित हो। भार का होमबलि जो नित्य २३ होमबलि ठहरा है उस से अधिक इन को चढ़ाना। इस रीति से तुम उन सातों दिनों में २४ भी हव्यवाला भोजन चढ़ाना जो यहोवा को सुखदायक सुगंध देनेहारा हो यह नित्य होमबलि और उस के अर्घ से अधिक चढ़ाया जाए। और सातवें दिन भी तुम्हारी पवित्र सभा हो २५ और उस दिन परिश्रम का कोई काम न करना॥

फिर पहिली उपज के दिन में जब तुम अपने २६ अठवारे नाम पर्व में यहोवा के लिये नया अन्नबलि चढ़ाओगे तब भी तुम्हारी पवित्र सभा हो और परिश्रम का कोई काम न करना। और २७ एक होमबलि चढ़ाना जिस से यहोवा के लिये सुखदायक सुगंध हो अर्थात दो बछड़े एक मेढ़ा और बरस बरस दिन के सात भेड़ के बच्चे। और उन का अन्नबलि तेल से सने हुए मैदे का २८ हो अर्थात बछड़े पीछे एपा का तीन दसवां अंश और मेढ़े के संग एपा का दो दसवां अंश, और २९ सातों भेड़ के बच्चों में से एक एक बच्चे पीछे एपा का दसवां अंश मैदा चढ़ाना। और एक बकरा ३० भी चढ़ाना जिस से तुम्हारे लिये प्रायश्चित्त हो। ये सब निर्दोष हों और नित्य होमबलि और ३१ उस के अन्नबलि और अर्घ से अधिक इस को भी चढ़ाना॥

**२९. फिर** सातवें महीने के पहिले दिन को तुम्हारी पवित्र सभा हो परिश्रम का कोई काम न करना वह तुम्हारे लिये जयजयकार का नरसिंगा फूंकने का दिन ठहरा है। २ तुम होमबलि चढ़ाना जिस से यहोवा के लिये सुखदायक सुगंध हो अर्थात एक बछड़ा एक मेढ़ा और बरस बरस दिन के सात निर्दोष भेड़ के बच्चे। ३ और उन का अन्नबलि तेल से सने हुए मैदे का हो अर्थात बछड़े के साथ एपा का तीन दसवां अंश और मेढ़े के साथ एपा का दो दसवां अंश, ४ और सातों भेड़ के बच्चों में से एक एक बच्चे पीछे एपा का दसवां अंश मैदा चढ़ाना। ५ और एक बकरा भी पापबलि करके चढ़ाना जिस से तुम्हारे लिये प्रायश्चित हो। ६ इन सभों से अधिक नये चांद का होमबलि और

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

उस का अन्नबलि और नित्य होमबलि और उसका अन्नबलि और उन सभों के अर्घ भी अपने अपने नियम के अनुसार सुखदायक सुगंध देनेहारा यहोवा का हव्य करके चढ़ाना ॥

७ फिर इसी सातवें महीने के दसवें दिन को तुम्हारी पवित्र सभा हो तुम अपने अपने जीव को दुःख देना और किसी प्रकार का काम-
८ काज न करना। और यहोवा के लिये सुखदायक सुगन्ध देने को होमबलि अर्थात एक बछड़ा एक मेढ़ा और बरस बरस दिन के सात भेड़ के
९ बच्चे चढ़ाना ये सब निर्दोष हों। और उन का अन्नबलि तेल से सने हुए मैदे का हो अर्थात बछड़े के साथ एपा का तीन दसवां अंश मेढ़े के
१० साथ एपा का दो दसवां अंश, और सातों भेड़ के बच्चों में से एक एक बच्चे पीछे एपा का दसवां
११ अंश मैदा चढ़ाना। और पापबलि के लिये एक बकरा भी चढ़ाना ये सब प्रायश्चित्त के पापबलि और नित्य होमबलि और उस के अन्नबलि से और उन सभों के अर्घों से अधिक चढ़ाये जाएं ॥

१२ फिर सातवें महीने के पन्द्रहवें दिन को तुम्हारी पवित्र सभा हो और उस में परिश्रम का कोई काम न करना और सात दिन लों
१३ यहोवा के लिये पर्व मानना। तुम होमबलि यहोवा को सुखदायक सुगन्ध देनेहारा हव्य करके चढ़ाना अर्थात तेरह बछड़े दो मेढ़े और बरस बरस दिन के चौदह भेड़ के बच्चे ये सब
१४ निर्दोष हों। और उन का अन्नबलि तेल से सने हुए मैदे का हो अर्थात तेरहों बछड़ों में से एक एक बछड़े पीछे एपा का तीन दसवां अंश दोनों मेढ़ों में से एक एक मेढ़े पीछे एपा का दो दसवां
१५ अंश, और चौदहों भेड़ के बच्चों में से बच्चे पीछे
१६ एपा का दशवां अंश मैदा, और पापबलि के लिये एक बकरा चढ़ाना ये नित्य होमबलि और उस के अन्नबलि और अर्घ से अधिक चढ़ाये जाएं ॥

१७ दूसरे दिन बारह बछड़े दो मेढ़े और बरस बरस दिन के चौदह निर्दोष भेड़ के बच्चे चढ़ाना।
१८ और बछड़ों मेढ़ों और भेड़ के बच्चों के साथ उन के अन्नबलि और अर्घ उन की गिनती के अनु-
१९ सार और नियम के अनुसार चढ़ाना। और पापबलि के लिये एक बकरा भी चढ़ाना ये नित्य होमबलि और उस के अन्निबलि और अर्घ से अधिक चढ़ाये जाएं ॥

२० तीसरे दिन ग्यारह बछड़े दो मेढ़े और बरस बरस दिन के चौदह निर्दोष भेड़ के बच्चे चढ़ाना।
२१ और बछड़ों मेढ़ों और भेड़ के बच्चों के साथ उन के अन्नबलि और अर्घ उन की गिनती के अनुसार और नियम के अनुसार चढ़ाना। और
२२ पापबलि के लिये एक बकरा भी चढ़ाना ये नित्य होमबलि और उस के अन्नबलि और अर्घ से अधिक चढ़ाये जाएं ॥

२३ चौथे दिन दस बछड़े दो मेढ़े और बरस बरस दिन के चौदह निर्दोष भेड़ के बच्चे चढ़ाना। बछड़ों
२४ मेढ़ों और भेड़ के बच्चों के साथ उन के अन्नबलि और अर्घ उन की गिनती के अनुसार और नियम के अनुसार चढ़ाना। और पापबलि के लिये
२५ एक बकरा भी चढ़ाना ये नित्य होमबलि और उस के अन्नबलि और अर्घ से अधिक चढ़ाये जाएं॥

२६ पांचवें दिन नौ बछड़े दो मेढ़े और बरस बरस दिन के चौदह निर्दोष भेड़ के बच्चे चढ़ाना।
२७ और बछड़ों मेढ़ों और भेड़ के बच्चों के साथ उन के अन्नबलि और अर्घ उन की गिनती के अनुसार और नियम के अनुसार चढ़ाना। और
२८ पापबलि के लिये एक बकरा भी चढ़ाना ये नित्य होमबलि और उस के अन्नबलि और अर्घ से अधिक चढ़ाये जाएं ॥

२९ छठवें दिन आठ बछड़े दो मेढ़े और बरस बरस दिन के चौदह निर्दोष भेड़ के बच्चे चढ़ाना।
३० और बछड़ों मेढ़ों और भेड़ के बच्चों के साथ उन के अन्नबलि और अर्घ उन की गिनती के अनुसार और नियम के अनुसार चढ़ाना। और पापबलि-
३१ के लिये एक बकरा भी चढ़ाना यह नित्य होम-बलि और उस के अन्नबलि और अर्घ से अधिक चढ़ाये जाएं ॥

३२ सातवें दिन सात बछड़े दो मेढ़े और बरस बरस दिन के चौदह निर्दोष भेड़ के बच्चे चढ़ाना। और
३३ बछड़ों मेढ़ों और भेड़ के बच्चों के साथ उन के अन्न-बलि और अर्घ उनकी गिनती के अनुसार और नियम के अनुसार चढ़ाना। और पापबलि के लिये
३४ एक बकरा भी चढ़ाना ये नित्य होमबलि और उस के अन्नबलि और अर्घ से अधिक चढ़ाये जाएं ॥

३५ आठवें दिन तुम्हारी एक महासभा हो उस में परिश्रम का कोई काम न करना। और उस में
३६ होमबलि यहोवा को सुखदायक सुगन्ध देनेहारा हव्य करके चढ़ाना वह एक बछड़े एक मेढ़े और बरस बरस दिन के सात निर्दोष भेड़ के बच्चों का हो। बछड़े मेढ़े और भेड़ के बच्चों के साथ उन
३७ के अन्नबलि और अर्घ उन की गिनती के अनु-सार और नियम के अनुसार चढ़ाना। और ३८

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



पापबलि के लिये एक बकरा भी चढ़ाना ये नित्य होमबलि और उस के अन्नबलि और अर्घ से अधिक चढ़ाये जायें ॥

३९ अपनी मन्नतों और स्वेच्छाबलियों से अधिक अपने अपने नियत समयों में ये ही होमबलि अन्नबलि अर्घ और मेलबलि यहोवा के लिये ४० चढ़ाना । यह सारी आज्ञा जो यहोवा ने मूसा को दिई सो उस ने इस्राएलियों को सुनाई ॥

(मन्नत मानने की विधि.)

**३०. फिर** मूसा ने इस्राएली गोत्रों के मुख्य मुख्य पुरुषों से २ कहा यहोवा ने यह आज्ञा दिई है कि, जब कोई पुरुष यहोवा की मन्नत माने वा अपने आप को वाचा से बांधने के लिये किरिया खाए तो वह अपना वचन न टाले जो कुछ उस के मुंह से निकला हो उस के अनुसार वह करे। ३ और जब कोई स्त्री अपनी कुंवार अवस्था में अपने पिता के घर रहते यहोवा की मन्नत ४ माने वा अपने को वाचा से बांधे, तो यदि उस का पिता उस की मन्नत वा उस का वह वचन सुनकर जिस से उस ने अपने आप को बांधा हो उस से कुछ न कहे तब तो उस की सब मन्नतें स्थिर बनी रहें और कोई बंधन क्यों न हो जिस से उस ने अपने आप को बांधा हो ५ वह भी स्थिर रहे। पर यदि उस का पिता उस की सुनके उसी दिन उस को बरजे तो उस की मन्नतें वा और प्रकार के बंधन जिन से उस ने अपने आप को बांधा हो उन में से एक भी स्थिर न रहे और यहोवा यह जानकर कि उस स्त्री के पिता ने उसे बरज दिया है उस का ६ यह पाप क्षमा करेगा। फिर यदि वह पति के अधीन हो और मन्नत माने वा बिना सोच बिचार किये ऐसा कुछ कहे जिस से वह बंधन ७ में पड़े, और यदि उस का पति सुनकर उस दिन उस से कुछ न कहे तब तो उस की मन्नतें स्थिर रहें और जिन बन्धनों से उस ने अपने ८ आप को बांधा हो सो स्थिर रहें। पर यदि उस का पति सुनकर उसी दिन उसे बरज दे तो जो मन्नत उस ने मानी और जो बात बिना सोच बिचार किये कहने से उस ने अपने आप को वाचा से बांधा हो सो टूट जाएगी और यहोवा उस स्त्री का पाप क्षमा करेगा। ९ फिर विधवा वा त्यागी हुई स्त्री की मन्नत वा किसी प्रकार की वाचा का बंधन क्यों न हो जिस से उस ने अपने आप को बांधा हो सो स्थिर ही रहे। १० फिर यदि कोई स्त्री अपने पति के घर में रहते मन्नत माने वा किरिया खाकर अपने आप को बांधे, ११ और उस का पति सुनकर कुछ न कहे और न उसे बरज दे तब तो उस की सब मन्नतें स्थिर बनी रहें और हर एक बंधन क्यों न हो जिस से उस ने अपने आप को बांधा हो सो स्थिर रहे। १२ पर यदि उस का पति उस की मन्नत आदि सुनकर उसी दिन पूरी रीति से तोड़ दे तो उस की मन्नतें आदि जो कुछ उस के मुंह से अपने बन्धन के विषय निकला हो उस में से एक बात भी स्थिर न रहे उस के पति ने सब तोड़ दिया है सो यहोवा उस स्त्री का वह पाप क्षमा करेगा। १३ कोई भी मन्नत वा किरिया क्यों न हो जिस से उस स्त्री ने अपने जीव को दुःख देने की वाचा बांधी हो उस को उस का पति चाहे तो दृढ़ करे और चाहे तो तोड़े। १४ अर्थात यदि उस का पति दिन दिन उस से कुछ भी न कहे तो वह उसकी सब मन्नत आदि बंधनों को जिन से वह बंधी हो दृढ़ कर देता है उस ने उन को दृढ़ किया है क्योंकि सुन ने के दिन उस ने कुछ नहीं कहा। १५ और यदि वह उन्हें सुनकर पीछे तोड़ दे तो अपनी स्त्री के अधर्म्म का भार वही उठाएगा। १६ पति पत्नी के बीच और पिता और उस के घर में रहती हुई कुंवारी बेटी के बीच जिन विधियों की आज्ञा यहोवा ने मूसा को दिई सो ये ही हैं ॥

(मिद्यानियों से पलटा लेने का वर्णन.)

**३१. फिर** यहोवा ने मूसा से कहा, २ मिद्यानियों से इस्राएलियों का पलटा ले पीछे तू अपने लोगों में जा मिलेगा। ३ सो मूसा ने लोगों से कहा अपने में से पुरुषों को युद्ध के लिये हथियार बंधाओ कि वे मिद्यानियों पर चढ़ाई करके उन से यहोवा का पलटा लें। ४ इस्राएल के सब गोत्रों में से एक एक गोत्र के एक एक हजार पुरुषों को युद्ध करने के लिये भेजो। ५ सो इस्राएल के सब हजारों में से एक एक गोत्र के एक एक हजार पुरुष चुने गये अर्थात युद्ध के लिये हथियारबंद बारह हजार पुरुष। ६ एक एक गोत्र में से उन हजार हजार पुरुषों को और एलाजार याजक के पुत्र पिनहास को मूसा ने युद्ध करने के लिये भेजा

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



और उस के हाथ में पवित्रस्थान के पात्र और वे तुरहियां थीं जो सांस बांध बांधकर फूंकी ७ जाती थीं। और जो आज्ञा यहोवा ने मूसा को दिई थी उस के अनुसार उन्हों ने मिद्यानियों ८ से युद्ध करके सब पुरुषों को घात किया। और दूसरे मारे हुओं को छोड़ उन्हों ने एवी रेकेम सूर हूर और रेबा नाम मिद्यान के पांचों राजाओं को घात किया और बोर के पुत्र बिलाम को भी उन्हों ने तलवार से घात ९ किया। और इस्राएलियों ने मिद्यानी स्त्रियों को बालबच्चों समेत बंधुई कर लिया और उन के गाय बैल भेड़ बकरी और उन की सारी १० संपत्ति को लूट लिया, और उन के निवास के सब नगरों और सब छावनियों को फूंक दिया। ११ तब वे क्या मनुष्य क्या पशु सब बन्धुओं और १२ सारी लूट पाट को लेकर, यरीहो के पास की यर्दन नदी के तीर पर मोआब के अराबा में छावनी के निकट मूसा और एलाजार याजक और इस्राएलियों की मंडली के पास आये॥

१३ तब मूसा और एलाजार याजक और मण्डली के सब प्रधान छावनी के बाहर उन की १४ अगुवानी करने को निकले। और मूसा सहस्रपति शतपति आदि सेनापतियों से जो युद्ध १५ करके लौटे आते थे क्रोधित होकर, कहने लगा क्या तुम ने सब स्त्रियों को जीती छोड़ दिया। १६ देखो बिलाम की सम्मति से पोर के विषय में इस्राएलियों से यहोवा का विश्वासघात इन्हीं ने कराया और यहोवा की मण्डली में मरी १७ फैली। सो अब बालबच्चों में से हर एक लड़के को और जितनी स्त्रियों ने पुरुष का मुंह देखा १८ हो उन सभों को घात करो। पर जितनी लड़कियों ने पुरुष का मुंह न देखा हो उन सभों १९ को तुम अपने लिये जीती रखो। और तुम लोग सात दिन लों छावनी के बाहर रहो और तुम में से जितनों ने किसी प्राणी को घात किया और जितनों ने किसी मरे हुए को छुआ हो सो सब अपने अपने बंधुओं समेत तीसरे और सातवें दिनों में अपना अपना पाप दूर २० करें। और सब वस्त्रों और चमड़े की बनी हुई सब वस्तुओं और बकरी के बालों की और लकड़ी की बनी हुई सब वस्तुओं के विषय २१ अपना अपना पाप दूर करो। तब एलाजार याजक ने सेना के उन पुरुषों से जो युद्ध करने गये थे कहा व्यवस्था की जिस विधि की आज्ञा यहोवा ने मूसा को दिई है सो यह है कि, सोना २२ चांदी पीतल लोहा रांगा और सीसा, जो कुछ २३ आग में ठहर सके उस को आग में डालो तब वह शुद्ध ठहरेगा तौभी उस का पाप अशुद्धता से छुड़ानेवाले जल के द्वारा दूर किया जाय पर जो कुछ आग में न ठहर सके उसे जल में बोरो। और सातवें दिन अपने वस्त्रों को धोना तब २४ तुम शुद्ध ठहरोगे और पीछे छावनी में आना॥

फिर यहोवा ने मूसा से कहा, एलाजार २५, २६ याजक और मण्डली के पितरों के घरानों के मुख्य मुख्य पुरुषों को साथ लेकर तू लूट के मनुष्यों और पशुओं की गिनती कर। तब २७ उन को आधा आधा करके एक भाग उन सिपाहियों को जो युद्ध करने को गये थे और दूसरा भाग मण्डली को दे। फिर जो सिपाही २८ युद्ध करने को गये थे उन के आधे में से यहोवा के लिये क्या मनुष्य क्या गाय बैल क्या गदहे क्या भेड़ बकरियां पांच सौ पीछे एक को कर मानकर ले ले, और यहोवा की भेंट करके २९ एलाजर याजक को दे दे। फिर इस्राएलियों ३० के आधे में से क्या मनुष्य क्या गाय बैल क्या गदहे क्या भेड़ बकरियां क्या किसी प्रकार का पशु पचास पीछे एक लेकर यहोवा के निवास की रखवाली करनेहारे लेवीयों को दे। यहोवा की इस आज्ञा के अनुसार जो उस ने ३१ मूसा को दिई मूसा और एलाजर याजक ने किया। और जो वस्तुएं सेना के पुरुषों ने ३२ अपने अपने लिये लूट लिई थीं उन से अधिक की लूट यह थी अर्थात छः लाख पचहत्तर हजार भेड़ बकरी, बहत्तर हजार गाय बैल, इक- ३३, ३४ सठ हजार गदहे, और मनुष्यों में ३५ से जिन स्त्रियों ने पुरुष का मुंह न देखा था सो सब बत्तीस हजार थीं। और इस का आधा अर्थात उन का भाग जो ३६ युद्ध करने को गये थे उस में भेड़ बकरियां तीन लाख साढ़े सैंतीस हजार, जिन में से पौने ३७ सात सौ भेड़ बकरियां यहोवा का कर ठहरीं, और गाय बैल छत्तीस हजार जिन में से ३८ बहत्तर यहोवा का कर ठहरे, और गदहे ३९ साढ़े तीस हजार जिन में से इकसठ यहोवा का कर ठहरे, और मनुष्य सोलह हजार जिन ४० में से बत्तीस प्राणी यहोवा का कर ठहरे। इस कर को जो यहोवा की भेंट थी मूसा ४१ ने यहोवा की आज्ञा के अनुसार एलाजर याजक

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



४२ को दिया। और इस्राएलियों की मण्डली का आधा तीन लाख साढ़े सैंतीस हजार ४३ भेड़ बकरियां, छत्तीस हजार गाय बैल, ४४, ४५ साढ़े तीस हजार गदहे, और सोलह ४६ हजार मनुष्य हुआ। सो इस आधे में से जिसे मूसा ने युद्ध करनेहारे पुरुषों के पास से अलग किया था यहोवा की आज्ञा के अनुसार, ४७ मूसा ने क्या मनुष्य क्या पशु पचास पीछे एक लेकर यहोवा के निवास की रखवाली ४८ करनेहारे लेवीयों को दिया। तब सहस्रपति शतपति आदि जो सरदार सेना के हजारों के ऊपर ठहरे थे सो मूसा के पास आकर, ४९ कहने लगे जो सिपाही हमारे अधीन थे उन की तेरे दासों ने गिनती लिई और उन में ५० से एक भी नहीं घटा। सो पायजेब कड़े मुंदरियां बालियां बाजूबन्द सोने के जो गहने जिसने पाया है उन को हम यहोवा के साम्हने अपने प्राणों के निमित्त प्रायश्चित्त करने को ५१ यहोवा की भेंट करके ले आये हैं। तब मूसा और एलाजर याजक ने उन से वे सब सोने के ५२ नक्काशीदार गहने ले लिये। और सहस्रपतियों और शतपतियों ने जो भेंट का सोना यहोवा की भेंट करके दिया सो सब का सब सोलह ५३ हजार साढ़े सात सौ शेकेल का था। योद्धाओं ने ५४ तो अपने अपने लिये लूट लिई थी। यह सोना मूसा और एलाजार याजक ने सहस्रपतियों और शतपतियों से लेकर मिलापवाले तंबू में पहुंचा दिया कि इस्राएलियों के लिये यहोवा के साम्हने स्मरण दिलानेहारी वस्तु ठहरे॥

(अढ़ाई गोत्र के इस्राएलियों को यर्दन के इसी पार भाग मिलने का वर्णन)

## ३२.

रूबेनियों और गादियों के पास बहुत ही ढोर थे सो जब उन्हों ने याजेर और गिलाद देशों को देखकर विचारा कि यह ढोरों के योग्य देश २ है, तब मूसा और एलाजर याजक और मण्ड-३ ली के प्रधानों के पास जाकर कहने लगे, अतारोत दीबोन याजेर निम्रा हेशबोन एलाले सबाम नबो और बोन नगरों का ४ देश, जिसको यहोवा ने इस्राएल की मण्डली से जितवाया है सो ढोरों के योग्य है और ५ तेरे दासों के पास ढोर हैं। फिर उन्हों ने कहा यदि तेरा अनुग्रह तेरे दासों पर हो तो यह देश तेरे दासों को मिले कि उन की निज भूमि हो हमें यर्दन पार न ले चल। मूसा ने गादियों ६ और रूबेनियों से कहा जब तुम्हारे भाई युद्ध करने को जाएंगे तब क्या तुम यहीं बैठे रहोगे। और इस्राएलियों से भी उस पार के देश जाने ७ के विषय जो यहोवा ने उन्हें दिया है तुम क्यों नाह कराते हो। जब मैं ने तुम्हारे बापदादों ८ को कादेशबर्ने से कनान देश देखने के लिये भेजा तब उन्हों ने भी ऐसा ही किया था। अर्थात जब उन्हों ने एशकोल नाम नाले लों ९ पहुंचकर देश को देखा तब इस्राएलियों से उस देश के विषय जो यहोवा ने उन्हें दिया था नाह करा दिया। सो उस समय यहोवा ने कोप करके १० यह किरिया खाई कि, निःसन्देह जो मनुष्य ११ मिस्र से निकल आये हैं उन में से जितने बीस बरस के वा उस से अधिक अवस्था के हैं सो उस देश को देखने न पाएंगे जिस के देने की किरिया मैं ने इब्राहीम इसहाक और याकूब से खाई है क्योंकि वे मेरे पीछे पूरी रीति से नहीं हो लिये। पर यपुन्ने कनजी का पुत्र कालेब १२ और नून का पुत्र यहोशू ये दोनों जो मेरे पीछे पूरी रीति से हो लिये हैं ये तो उसे देखने पाएंगे। सो यहोवा का कोप इस्राएलियों पर भड़का १३ और जब लों उस पीढ़ी के सब लोगों का अन्त न हुआ जिन्हों ने यहोवा के लेखे बुरा किया था तब लों अर्थात चालीस बरस लों वह उन्हें जंगल में मारे मारे फिराता रहा। और सुनो १४ तुम लोग उन पापियों के बच्चे होकर इसी लिये अपने बापदादों के स्थान पर प्रगट हुए हो कि इस्राएल के विरुद्ध यहोवा के भड़के हुए कोप को और भी भड़काओ। यदि तुम उस के पीछे १५ चलने से फिर जाओ तो वह फिर हम सभों को जंगल में छोड़ देगा सो तुम इन सारे लोगों को नाश कराओगे। तब उन्हों ने मूसा के और १६ निकट आकर कहा हम अपने ढोरों के लिये यहीं साले बनाएंगे और अपने बालबच्चों के लिये यहीं नगर बसाएंगे। पर हम आप इस्राएलियों के १७ आगे आगे हथियारबन्द तब लों चलेंगे जब लों उन को उन के स्थान में न पहुंचा दें पर हमारे बालबच्चे इस देश के निवासियों के डर से गढ़-वाले नगरों में रहेंगे। पर जब लों इस्राएली १८ अपने अपने भाग के अधिकारी न हों तब लों हम अपने घरों को न लौटेंगे। हम उन के साथ १९ यर्दन पार वा कहीं आगे अपना भाग न लेंगे

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



क्योंकि हमारा भाग यर्दन के इसी पार पूरब
२० ओर मिला है । तब मूसा ने उन से कहा यदि
तुम ऐसा करो अर्थात यदि तुम यहोवा के आगे
२१ आगे युद्ध करने को हथियार बांधो, और हर एक
हथियारबन्द यर्दन के पार तब लों चले जब लों
यहोवा अपने आगे से अपने शत्रुओं को न
२२ निकाले, और देश यहोवा के वश में न आए तो
उस के पीछे तुम यहां लौटोगे और यहोवा के
और इस्राएल के विषय निर्दोष ठहरोगे और
यह देश यहोवा के लेखे में तुम्हारी निज भूमि
२३ ठहरेगा । और यदि तुम ऐसा न करो तो यहोवा
के विरुद्ध पापी ठहरोगे और जान रक्खो कि तुम
२४ को तुम्हारा पाप लगेगा । सो अपने बालबच्चों के
लिये नगर बसाओ और अपनी भेड़ बकरियों के
लिये भेड़सालें बनाओ और जो तुम्हारे मुंह से
२५ निकला है सोई करो । तब गादियों और रूबेनियों
ने मूसा से कहा अपने प्रभु की आज्ञा के अनुसार
२६ तेरे दास करेंगे । हमारे बालबच्चे स्त्रियां भेड़
बकरी आदि सब पशु तो यहीं गिलाद के नगरों
२७ में रहेंगे । पर अपने प्रभु के कहे के अनुसार तेरे
दास सब के सब युद्ध के लिये हथियारबन्द यहोवा
२८ के आगे आगे लड़ने को पार जाएंगे । तब मूसा
ने उन के विषय में एलाज़ार याजक और नून के
पुत्र यहोशू और इस्राएलियों के गोत्रों के पितरों
के घरानों के मुख्य मुख्य पुरुषों को यह आज्ञा दिई
२९ कि, यदि सब गादी और रूबेनी पुरुष युद्ध के लिये
हथियारबन्द तुम्हारे संग यर्दन पार जाएं और
देश तुम्हारे वश में आ जाए तो गिलाद देश
३० उन की निज भूमि होने को उन्हें देना । पर
यदि वे तुम्हारे संग हथियारबन्द पार न जाएं
तो उन की निज भूमि तुम्हारे बीच कनान देश
३१ में ठहरे । तब गादी और रूबेनी बोल उठे
यहोवा ने जैसा तेरे दासों से कहलाया है वैसा
३२ ही हम करेंगे । हम हथियाबन्द यहोवा के आगे
आगे उस पार कनान देश में जाएंगे पर हमारी
निज भूमि यर्दन के इसी पार ठहरे ॥

३३ तब मूसा ने गादियों और रूबेनियों को और
यूसुफ के पुत्र मनश्शे के आधे गोत्रियों को एमो-
रियों के राजा सीहोन और बाशान के राजा
ओग दोनों के राज्यों का देश नगरों और उन
३४ के आसपास की भूमि समेत दिया । तब गादियों
३५ ने दीबोन अतारोत अरोएर, अत्रोतशोपान
३६ याजेर योगबहा, बेतनिम्रा और बेथारान नाम
नगरों को दृढ़ किया और उन में भेड़ बकरियों के
लिये भेड़सालें बनाईं । और रूबेनियों ने हेशबोन
३७ एलाले और किर्यातैम को, फिर नबो और बाल-
३८ मोन के नाम बदलकर उन को और सिबमा को दृढ़
किया । और उन्होंने अपने दृढ़ किये हुये नगरों के
और और नाम रक्खे । और मनश्शे के पुत्र माकीर
३९ के वंशवालों ने गिलाद देश में जाकर उसे ले लिया
और जो एमोरी उस में रहते थे उन को निकाल
दिया । तब मूसा ने मनश्शे के पुत्र माकीर के
४० वंश को गिलाद दे दिया सो वे उस में रहने लगे ।
और मनश्शेई याईर ने जाकर गिलाद की कितनी
४१ बस्तियां ले लिईं और उन के नाम हव्वोत्याईर[1]
रक्खे । और नोबह ने जाकर गांवों समेत
४२ कनात को ले लिया और उस का नाम अपने
नाम पर नोबह रक्खा ॥

(इस्राएलियों के पड़ाव पड़ाव की नामावली.)

**३३. जब** से इस्राएली मूसा और हारून की अगुवाई से दल बांधकर मिस्र देश मे निकले तब से उन के ये पड़ाव हुए । मूसा ने यहोवा से आज्ञा पाकर
२ उन के कूच उन के पड़ावों के अनुसार लिख दिये
और वे ये हैं । पहिले महीने के पन्द्रहवें दिन
३ को उन्हों ने रामसेस से कूच किया । फसह के
दूसरे दिन इस्राएली सब मिस्रियों के देखते
बेखटके[2] निकल गये, जब कि मिस्री अपने सब
४ पहिलौठों को मिट्टी दे रहे थे जिन्हें यहोवा ने
मारा था और उस ने उन के देवताओं को भी
दण्ड दिया था । इस्राएलियों ने रामसेस से कूच
५ करके सुक्कोत में डेरे डाले, और सुक्कोत से कूच
६ करके एताम में जो जंगल की छोर पर है डेरे
डाले । और एताम से कूच करके वे पीहहीरोत
७ को मुड़ गये जो बालसपोन के साम्हने है और
मिगदोल के साम्हने डेरे खड़े किये । तब वे
८ पीहहीरोत के साम्हने से कूच कर समुद्र के बीच
होकर जंगल में गये और एताम नाम जंगल में
तीन दिन का मार्ग चलकर मारा में डेरे डाले ।
फिर मारा से कूच करके वे एलीम को गये और
९ एलीम में जल के बारह सोते और सत्तर खजूर
के वृक्ष मिले और उन्हों ने वहां डेरे खड़े किये ।
तब उन्हों ने एलीम से कूच करके लाल समुद्र
१० के तीर पर डेरे खड़े किये, और लाल समुद्र से
११ कूच करके सीन नाम जंगल में डेरे खड़े किये ।

(१) अर्थात. याईर की बस्तियां । (२) मूल में. के हाथ से ।
(३) मूल में. ऊंचे हाथ से ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


१२ फिर सीन नाम जंगल से कूच करके उन्हों ने १३ दोप्का में डेरा किया, और दोप्का से कूच १४ करके आलूश में डेरा किया, और आलूश से कूच करके रपीदीम में डेरा किया और वहां उन १५ लोगों को पीने का पानी न मिला। फिर उन्हों ने रपीदीम से कूच करके सीनै के जंगल में डेरे १६ डाले। और सीनै के जंगल से कूच करके किब्रो- १७ यत्तावा में डेरा किया, और किब्रोयत्तावा से १८ कूच करके हसेरोत में डेरे डाले, और हसेरोत १९ से कूच करके रित्मा में डेरे डाले। फिर उन्हों ने रित्मा से कूच करके रिम्मोन्पेरेस में डेरे २० खड़े किये, और रिम्मोन्पेरेस से कूच करके २१ लिब्ना में डेरे खड़े किये, और लिब्ना से कूच २२ करके रिस्सा में डेरे खड़े किये, और रिस्सा से २३ कूच करके कहेलाता में डेरा किया। और कहे- लाता से कूच करके शेपेर पर्वत के पास डेरा २४ किया। फिर उन्हों ने शेपेर पर्वत से कूच करके २५ हरादा में डेरा किया, और हरादा से कूच करके २६ मखेलोत में डेरा किया, और मखेलोत से कूच २७ करके तहत में डेरे खड़े किये, और तहत से कूच २८ करके तेरह में डेरे डाले, और तेरह से कूच करके २९ मित्का में डेरे डाले। फिर मित्का से कूच करके ३० उन्हों ने हश्मोना में डेरे डाले, और हश्मोना से कूच करके मोसेरोत में डेरे खड़े किये, ३१ और मोसेरोत से कूच करके याकानियों के बीच ३२ डेरा किया, और याकानियों के बीच से कूच ३३ करके होर्हग्गिद्गाद में डेरा किया, और होर्ह- ग्गिद्गाद से कूच करके योत्बाता में डेरा किया, ३४ और योत्बाता से कूच करके अब्रोना में डेरे ३५ खड़े किये, और अब्रोना से कूच करके एस्योन्- ३६ गेबेर में डेरे खड़े किये, और एस्योन्गेबेर से कूच करके उन्हों ने सीन नाम जंगल के कादेश ३७ में डेरा किया। फिर कादेश से कूच करके होर पर्वत के पास जो एदोम देश के सिवाने पर है ३८ डेरे डाले। वहां इस्राएलियों के मिस्र देश से निकलने के चालीसवें बरस के पांचवें महीने के पहिले दिन को हारून याजक यहोवा की आज्ञा पाकर होर पर्वत पर चढ़ा और वहां मर गया। ३९ और जब हारून होर पर्वत पर मर गया तब वह ४० एक सौ तेईस बरस का था। और अराद का कनानी राजा जो कनान देश के दक्खिन भाग में रहता था उस ने इस्राएलियों के आने का ४१ समाचार पाया। तब इस्राएलियों ने होर पर्वत से ४२ कूच करके सल्मोना में डेरे डाले, और सल्मोना से कूच करके पूनोन में डेरे डाले, और पूनोन से ४३ कूच करके ओबोत में डेरे डाले, और ओबोत से ४४ कूच करके अबारीम नाम डीहों में जो मोआब के सिवाने पर हैं डेरे डाले। तब उन डीहों से ४५ कूच करके उन्हों ने दीबोनूगाद में डेरा किया, और दीबोनूगाद से कूच करके अल्मोन्दिब्ला- ४६ तैम में डेरा किया, और अल्मोनूदिब्लातैम से ४७ कूच करके उन्हों ने अबारीम नाम पहाड़ों में नबो के साम्हने डेरा किया, फिर अबारीम पहाड़ों से ४८ कूच करके मोआब के अराबा में यरीहो के पास की यर्दन नदी के तीर पर डेरा किया। और वे ४९ मोआब के अराबा में बेत्यशीमोत से लेकर आबेलशित्तीम लों यर्दन के तीर तीर डेरे डाले हुए रहे॥

मोआब के अराबा में यरीहो के पास की यर्दन ५० नदी के तीर पर यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राए- ५१ लियों को समझाकर कह कि जब तुम यर्दन पार होकर कनान देश में पहुंचो, तब उस देश के ५२ निवासियों को उन के देश से निकाल देना और उन के सब नक्काशे पत्थरों को और ढली हुई मूरतों को नाश करना और उन के सब पूजा के ऊंचे स्थानों को ढा देना। और उस देश को ५३ अपने अधिकार में लेकर उस में बसना क्योंकि मैं ने वह देश तुम्हीं को दिया है कि तुम उस के अधिकारी हो। और तुम उस देश को चिट्ठी ५४ डालकर अपने कुलों के अनुसार बांट लेना अर्थात जो कुल अधिकवाले हैं उन्हें अधिक और जो थोड़ेवाले हैं उन को थोड़ा भाग देना जिस कुल की चिट्ठी जिस स्थान के लिये निकले वही उस का भाग ठहरे अपने पितरों के गोत्रों के अनु- सार अपना अपना भाग लेना। पर यदि तुम ५५ उस देश के निवासियों को न निकालो तो उन में से जिन को तुम उस में रहने दो सो मानो तुम्हारी आंखों में कांटे और तुम्हारे पांजरों में कीलें ठहरेंगे और वे उस देश में जहां तुम बसोगे तुम्हें संकट में डालेंगे। और उन से जैसा बर्ताव ५६ करने की मनसा मैं ने किई है वैसा तुम से करूंगा॥

(कनान देश के सिवाने.)

३४. फिर यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएलियों को यह २ आज्ञा दे कि जो देश तुम्हारा भाग होगा वह तो चारों ओर के सिवाने तक का कनान देश है सो जब


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३ तुम कनान देश में पहुंचो, तब तुम्हारा दक्खिनी प्रान्त सीन नाम जंगल से ले एदोम देश के किनारे किनारे होता हुआ चला जाए और तुम्हारा दक्खिनी सिवाना खारे ताल के सिरे ४ पर आरंभ होकर पच्छिम ओर चले। वहां से तुम्हारा सिवाना अक्रब्बीम नाम चढ़ाई की दक्खिन ओर पहुंचकर मुड़े और सीन लों आए और कादेशबर्ने की दक्खिन ओर निकले और ५ हसरद्दार तक बढ़के अस्मोन लों पहुंचे। फिर वह सिवाना अस्मोन से घूमकर मिस्र के नाले लों पहुंचे और उस का अन्त समुद्र का तट ठहरे। ६ फिर पच्छिमी सिवाना महासमुद्र हो तुम्हारा ७ पच्छिमी सिवाना यही ठहरे। और तुम्हारा उत्तरीय सिवाना यह हो अर्थात तुम महासमुद्र ८ से ले होर पर्वत लों सिवाना बांधना। और होर पर्वत से हमात की घाटी लों सिवाना ९ बांधना और वह सदाद पर निकले। फिर वह सिवाना जिप्रोन लों पहुंचे और हसरेनान पर १० निकले तुम्हारा उत्तरीय सिवाना यही ठहरे। फिर अपना पूरबी सिवाना हसरेनान से शपाम लों ११ बांधना। और वह सिवाना शपाम से रिब्ला लों जो ऐन की पूरब ओर है नीचे को उतरते उतरते किन्नेरेत नाम ताल के पूरब तीर से १२ लग जाए। और वह सिवाना यर्दन लों उतरके खारे ताल के तट पर निकले तुम्हारे देश के १३ चारों सिवाने ये ही ठहरें। तब मूसा ने इस्राएलियों से फिर कहा जिस देश के तुम चिट्ठी डालकर अधिकारी होगे और यहोवा ने उसे साढ़े नौ गोत्र के लोगों को देने की आज्ञा दिई १४ है सो यही है। पर रूबेनियों और गादियों के गोत्री तो अपने अपने पितरों के कुलों के अनुसार अपना अपना भाग पा चुके हैं और मनश्शे के आधे गोत्र के लोग भी अपना भाग पा चुके १५ हैं। अर्थात उन अढ़ाई गोत्रों के लोग यरीहो के पास की यर्दन के पार पूरब दिशा में जहां सूर्य्योदय होता है अपना अपना भाग पा चुके हैं॥

१६, १७ फिर यहोवा ने मूसा से कहा कि, जो पुरुष तुम लोगों के लिये उस देश को बांटेंगे उन के नाम ये हैं अर्थात एलाजार याजक और १८ नून का पुत्र यहोशू। और देश को बांटने के लिये एक एक गोत्र का एक एक प्रधान ठहराना। १९ और इन पुरुषों के नाम ये हैं अर्थात यहूदागोत्री २० यपुन्ने का पुत्र कालेब, शिमोनगोत्री अम्मीहूद का पुत्र शमूएल, २१ बिन्यामीनगोत्री किसलोन का पुत्र एलीदाद, २२ दानियों के गोत्र का प्रधान योग्ली का पुत्र बुक्की, २३ यूसुफियों में से मनश्शेइयों के गोत्र का प्रधान एपोद का पुत्र हन्नीएल, २४ और एप्रैमियों के गोत्र का प्रधान शिप्तान का पुत्र कमूएल, २५ जबूलूनियों के गोत्र का प्रधान पर्नाक का पुत्र एलीसापान, २६ इस्साकारियों के गोत्र का प्रधान अज्जान का पुत्र पलतीएल, २७ आशेरियों के गोत्र का प्रधान शलोमी का पुत्र अहीहूद। २८ और नप्तालीयों के गोत्र का प्रधान अम्मीहूद का पुत्र पदहेल। २९ जिन पुरुषों को यहोवा ने कनान देश को इस्राएलियों के लिये बांटने की आज्ञा दिई सो ये ही हैं॥

(लेवीयों के नगरों की और शरणनगरों की विधि.)

**३५. फिर** यहोवा ने मोआब के अराबा में यरीहो के पास की यर्दन नदी के तीर पर मूसा से कहा, २ इस्राएलियों को आज्ञा दे कि तुम अपने अपने निज भाग की भूमि में से लेवीयों को रहने के लिये नगर देना और नगरों के चारों ओर की चराइयां भी उन को देना। ३ नगर तो उन के रहने के लिये और चराइयां उन के गाय बैल भेड़ बकरी आदि उन के सब पशुओं के लिये होंगी। ४ और नगरों की चराइयां जिन्हें तुम लेवीयों को दोगे सो एक एक नगर की शहरपनाह से बाहर चारों ओर एक एक हजार हाथ तक की हों। ५ और नगर के बाहर पूरब दक्खिन पच्छिम और उत्तर अलंग दो दो हजार हाथ इस रीति से नापना कि नगर बीचोबीच हो लेवीयों के एक एक नगर की चराई इतनी ही भूमि की हो। ६ और जो नगर तुम लेवीयों को दोगे उन में से छः शरणनगर हों जिन्हें तुम को खूनी के भागने के लिये ठहराना होगा और उन से अधिक बयालीस नगर और भी देना। ७ जितने नगर तुम लेवीयों को दोगे सो सब अड़तालीस हों और उन के साथ चराइयां देना। ८ और जो नगर तुम इस्राएलियों की निज भूमि में से दो सो जिन के बहुत नगर हों उन से बहुत और जिन के थोड़े नगर हों उन से थोड़े लेकर देना सब अपने अपने नगरों में से लेवीयों को अपने ही अपने भाग के अनुसार दें॥

९, १० फिर यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएलियों से कह कि जब तुम यर्दन पार होकर कनान देश

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


११ में पहुंचो, तब ऐसे नगर ठहराना जो तुम्हारे लिये शरणनगर हों कि जो कोई किसी को भूल से मारके खूनी ठहरा हो सो वहां भाग जाए। १२ वे नगर तुम्हारे निमित्त पलटा लेनेहारे से शरण लेने के काम आएंगे कि जब लों खूनी न्याय के लिये मण्डली के साम्हने खड़ा न हो तब लों वह १३ न मार डाला जाए। और शरण के जो नगर १४ तुम•दोगे सो छः हों। तीन नगर तो यर्दन के इस पार और तीन कनान देश में देना शरण- १५ नगर इतने ही रहें। ये छहों नगर इस्राएलियों के और उन के बीच रहनेहारे परदेशियों के लिये भी शरणस्थान ठहरें कि जो कोई किसी १६ को भूल से मार डाले सो वहीं भाग जाए। पर यदि कोई किसी को लोहे के किसी हथियार से ऐसा मारे कि वह मर जाए तो वह खूनी ठह- रेगा और वह खूनी अवश्य मार डाला जाए। १७ और यदि कोई ऐसा पत्थर हाथ में लेकर जिस से कोई मर सकता है किसी को मारे और वह मर जाए तो वह भी खूनी ठहरेगा और वह खूनी १८ अवश्य मार डाला जाए। वा कोई हाथ में ऐसी लकड़ी लेकर जिस से कोई मर सकता है किसी को मारे और वह मर जाए तो वह भी खूनी ठहरेगा और वह खूनी अवश्य मार डाला जाए। १९ लोहू का पलटा लेनेहारा आप ही उस खूनी को मार डाले जब ही मिले तब ही वह उसे मार २० डाले। और यदि कोई किसी को बैर से ढकेल दे वा घात लगाकर कुछ उस पर ऐसे फेंक दे कि वह २१ मर जाए, वा शत्रुता से उस को अपने हाथ से ऐसा मारे कि वह मर जाए तो जिस ने मारा हो सो अवश्य मार डाला जाए वह खूनी ठह- रेगा सो लोहू का पलटा लेनेहारा जब ही वह खूनी उसे मिल जाए तब ही उस को मार डाले। २२ पर यदि कोई किसी को बिना सोचे और बिना शत्रुता रक्खे ढकेल दे वा बिना घात लगाये उस २३ पर कुछ फेंक दे, वा ऐसा कोई पत्थर लेकर जिस से कोई मर सकता है दूसरे को बिन देखे उस पर फेंक दे और वह मर जाए पर वह न उस का शत्रु और न उस की हानि का खोजी २४ रहा हो, तो मण्डली मारनेहारे और लोहू के पलटा लेनेहारे के बीच इन नियमों के अनुसार २५ न्याय करे। और मण्डली उस खूनी को लोहू के पलटा लेनेहारे के हाथ से बचाकर उस शरण- नगर में जहां वह पहिले भाग गया हो लौटा दे और जब लों पवित्र तेल से अभिषेक किया हुआ महायाजक न मर जाए तब लों वह वहीं रहे। पर २६ यदि वह खूनी उस शरणनगर के सिवाने से जिस में वह भाग गया हो बाहर निकलकर और कहीं जाए, और लोहू का पलटा लेनेहारा उस २७ को शरणनगर के सिवाने के बाहर कहीं पाकर मार डाले तो वह लोहू बहाने का दोषी न ठहरे। क्योंकि खूनी को महायाजक की मृत्यु लों शरण २८ नगर में रहना चाहिये और महायाजक के मरने के पीछे वह अपनी निज भूमि को लौट सकेगा। तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में तुम्हारे सब २९ रहने के स्थानों में न्याय की यह विधि ठहरी रहे। और जो कोई किसी मनुष्य को मार डाले ३० सो साक्षियों के कहे पर मार डाला जाए पर एक ही साक्षी की साक्षी से कोई न मार डाला जाए। और जो खूनी प्राणदण्ड के योग्य ठहरे ३१ उस से प्राणदण्ड के बदले में जुरमाना न लेना वह अवश्य मार डाला जाए। और जो किसी ३२ शरणनगर में भागा हो उस के लिये भी इस मतलब से जुरमाना न लेना कि वह याजक के मरने से पहिले फिर अपने देश में रहने को लौटने पाए। सो जिस देश में तुम रहोगे उस ३३ को अशुद्ध न करना खून से तो देश अशुद्ध हो जाता है और जिस देश में जब खून किया जाए तब केवल खूनी के लोहू बहाने ही से उस देश का प्रायश्चित्त हो सकता है। सो जिस देश में ३४ तुम रहनेहारे होगे उस के बीच मैं रहूंगा उस को अशुद्ध न करना मैं यहोवा तो इस्राएलियों के बीच रहता हूं॥

(गोत्र गोत्र के भाग में गड़बड़ पड़ने का निषेध.)

३६. फिर यूसुफियों के कुलों में से गिलाद जो माकीर का पुत्र और मनश्शे का पोता था उसके वंश के कुल के पितरों के घरानों के मुख्य मुख्य पुरुष मूसा के समीप जाकर उन प्रधानों के साम्हने जो इस्राएलियों के पितरों के घरानों के मुख्य पुरुष थे कहने लगे, यहोवा ने हमारे प्रभु को आज्ञा २ दिई थी कि इस्राएलियों को चिट्ठी डालकर देश बांट देना और फिर यहोवा की यह भी आज्ञा हमारे प्रभु को मिली कि हमारे सगोत्री सलोफाद का भाग उस की बेटियों को देना। सो यदि वे इस्राएलियों के और किसी गोत्र के ३ पुरुषों से ब्याही जाएं तो उन का भाग हमारे पितरों के भाग से छूट जाएगा और जिस गोत्र

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



में वे व्याही जाएं उसी गोत्र के भाग में मिल ४ जाएगा सो हमारा भाग घट जाएगा । और जब इस्राएलियों का जुबली[1] होगा तब जिस गोत्र में वे व्याही जाएं उस के भाग में उन का भाग पक्की रीति से मिल जाएगा और वह हमारे पितरों के गोत्र के भाग से सदा के लिये ५ छूट जाएगा । तब यहोवा से आज्ञा पाकर मूसा ने इस्राएलियों से कहा यूसुफियों के गोत्री ठीक ६ कहते हैं । सलोफाद की बेटियों के विषय में यहोवा ने यह आज्ञा दिई है कि जो वर जिस की दृष्टि में अच्छा लगे वह उसी से व्याही जाए पर वे अपने मूलपुरुष ही के गोत्र के कुल में ७ व्याही जाएं । और इस्राएलियों के किसी गोत्र का भाग दूसरे गोत्र के भाग में न मिलने पाए इस्राएली अपने अपने मूलपुरुष के गोत्र के भाग ८ पर बने रहें । और इस्राएलियों के किसी गोत्र में किसी की बेटी हो जो भाग पानेवाली हो सो अपने ही मूलपुरुष के गोत्र के किसी पुरुष से व्याही जाए इस लिये कि इस्राएली अपने अपने मूलपुरुष के भाग के अधिकारी रहें । ९ किसी गोत्र का भाग दूसरे गोत्र के भाग में मिलने न पाए इस्राएलियों के एक एक गोत्र के लोग अपने अपने भाग पर बने रहें । यहोवा १० की आज्ञा के अनुसार जो उस ने मूसा को दिई सलोफाद की बेटियों ने किया । अर्थात ११ महला तिर्सा होग्ला मिल्का और नोआ जो सलोफाद की बेटियां थीं उन्हों ने अपने चचेरे भाइयों से व्याह किया । वे यूसुफ के पुत्र मनश्शे १२ के वंश के कुलों में व्याही गईं और उन का भाग उन के मूलपुरुष के कुल के गोत्र के अधिकार में बना रहा ॥

जो आज्ञाएं और नियम यहोवा ने मोआब १३ के अराबा में यरीहो के पास की यर्दन नदी के तीर पर मूसा के द्वारा इस्राएलियों को दिये सो ये ही हैं ॥

(१) अर्थात महाशब्दवाले नरसिंगे का शब्द ।

---

# व्यवस्थाविवरण नाम पुस्तक ।

---

(पूर्व्व वृत्तान्त का विवरण.)

१. जो बातें मूसा ने यर्दन के पार जंगल में अर्थात सूप के साम्हने के अराबा में और पारान और तोपेल के बीच और लाबान हसेरोत और दीजाहाब में सारे इस्राएलियों से कहीं सो ये हैं । होरेब से कादेशबर्ने २ तक सेईर पहाड़ का मार्ग ग्यारह दिन का है । ३ चालीसवें बरस के ग्यारहवें महीने के पहिले दिन को जो कुछ यहोवा ने मूसा को इस्राएलियों से कहने की आज्ञा दिई थी उस के अनुसार मूसा उन से ये बातें कहने लगा । ४ अर्थात जब मूसा ने एमोरियों के राजा हेशबोन्‌वासी सीहोन और बाशान के राजा अश्तारोत्‌वासी ओग को एद्रेई में मार डाला, ५ उस के पीछे यर्दन के पार मोआब देश में वह व्यवस्था का विवरण यों करने लगा कि, हमारे ६ परमेश्वर यहोवा ने होरेब के पास हम से कहा था कि तुम लोगों को इस पहाड़ के पास रहते हुए बहुत दिन हो गये हैं । सो अब कूच करो ७ और एमोरियों के पहाड़ी देश को और क्या अराबा में क्या पहाड़ों में क्या नीचे के देश में क्या दक्खिन देश में क्या समुद्र के तीर पर जितने लोग एमोरियों के पास रहते हैं उन के देश को अर्थात लबानोन पर्वत लों और परात नाम महानद लों रहनेहारे कनानियों के देश को भी चले जाओ । सुनो मैं उस देश को ८ तुम्हारे साम्हने किये देता हूं सो जिस देश के विषय यहोवा ने इब्राहीम इसहाक और याकूब नाम तुम्हारे पितरों से किरिया खाकर कहा था कि मैं इसे तुम को और तुम्हारे पीछे तुम्हारे

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


वंश को दूंगा उस को अब जाकर अपने अधिकार में कर लो। ९ फिर उसी समय मैं ने तुम से कहा कि मैं तुम्हारा भार अकेला नहीं सह १० सकता। क्योंकि तुम्हारे परमेश्वर यहोवा ने तुम को यहां लों बढ़ाया है कि तुम गिनती में आज आकाश के तारों के समान हुए हो। ११ तुम्हारे पितरों का परमेश्वर तुम को हजारगुणा और भी बढ़ाए और अपने वचन के अनुसार १२ तुम को आशीस देता रहे। पर तुम्हारे जंजाल और भार और झगड़े रगड़े को मैं अकेला कहां १३ तक सह सकता हूं। सो तुम अपने एक एक गोत्र में से बुद्धिमान और समझदार और प्रसिद्ध पुरुष चुन लो और मैं उन्हें तुम पर मुखिया १४ करके ठहराऊंगा। इस के उत्तर में तुम ने मुझ से कहा जो कुछ तू हम से कहता है उस का १५ करना अच्छा है। सो मैं ने तुम्हारे गोत्रों के मुख्य पुरुषों को जो बुद्धिमान और प्रसिद्ध पुरुष थे चुनकर तुम पर मुखिया ठहराया अर्थात हजार हजार सौ सौ पचास पचास और दस दस के ऊपर प्रधान और तुम्हारे गोत्रों के सर- १६ दार भी ठहरा दिये। और उस समय मैं ने तुम्हारे न्यायियों को आज्ञा दिई कि तुम अपने भाइयों के बीच के मुकद्दमे सुना करो और उन के बीच और उन के पड़ोसवाले परदेशियों के १७ बीच भी धर्म्म से न्याय किया करो। न्याय करते समय किसी का पक्ष न करना जैसे बड़े की वैसे ही छोटे मनुष्य की भी सुनना किसी का मुंह देखकर न डरना क्योंकि न्याय परमेश्वर का काम है और जो मुकद्दमा तुम्हारे लिये कठिन हो सो मेरे पास ले आना और मैं उसे १८ सुनूंगा। और मैं ने उसी समय तुम्हारे सारे कर्तव्य कर्म्म तुम को बता दिये॥

१९ और हम होरेब से कूच करके अपने परमेश्वर यहोवा की आज्ञा के अनुसार उस सारे बड़े और भयानक जंगल में होकर चले जिसे तुम ने एमोरियों के पहाड़ी देश के मार्ग में देखा और २० हम कादेशबर्न लों आये। वहां मैं ने तुम से कहा तुम एमोरियों के पहाड़ी देश लों आ गये हो जिस को हमारा परमेश्वर यहोवा हमें देता २१ है। देखो उस देश को तुम्हारा परमेश्वर यहोवा तुम्हारे साम्हने किये देता है सो अपने पितरों के परमेश्वर यहोवा के वचन के अनुसार उस पर चढ़ो और उसे अपने अधिकार में ले लो न तो तुम डरो और न तुम्हारा मन कच्चा हो। २२ सो तुम सब मेरे पास आकर कहने लगे हम अपने आगे पुरुषों को भेज देंगे जो उस देश का पता लगाकर हम को यह सन्देशा दें कि कौन से मार्ग होकर चलना और किस किस नगर में २३ प्रवेश करना पड़ेगा। इस बात से प्रसन्न होकर मैं ने तुम में से बारह पुरुष अर्थात गोत्र पीछे २४ एक पुरुष चुन लिया। और वे पहाड़ पर चढ़ गये और एश्कोल नाम नाले को पहुंचकर उस २५ देश का भेद लिया, और उस देश के फलों में से कुछ हाथ में लेकर हमारे पास आये और हम को यह सन्देशा दिया कि जो देश हमारा परमेश्वर यहोवा हमें देता है सो अच्छा है। २६ तौभी तुम ने वहां जाने से नाह किया बरन अपने परमेश्वर यहोवा की आज्ञा के विरुद्ध हो, २७ अपने अपने डेरे में यह कहकर कुड़कुड़ाने लगे कि यहोवा हम से बैर रखता है इस कारण हम को मिस्र देश से निकाल ले आया है कि हम को एमोरियों के वश में करके सत्यानाश २८ कर डाले। हम किधर जाएं हमारे भाइयों ने यह कहके हमारे मन को कच्चा कर दिया है कि वहां के लोग हम से बड़े और लम्बे हैं और वहां के नगर बड़े बड़े हैं और उन की शहरपनाह आकाश से बातें करती हैं[१] और हम ने २९ वहां अनाकवंशियों को भी देखा है। मैं ने तुम से कहा उन के कारण त्रास मत खाओ और न ३० डरो। तुम्हारा परमेश्वर यहोवा जो तुम्हारे आगे आगे चलता है सो आप तुम्हारी ओर से लड़ेगा जैसे कि उस ने मिस्र में तुम्हारे देखते ३१ तुम्हारे लिये किया। फिर तुम ने जंगल में भी देखा कि जिस रीति कोई पुरुष अपने लड़के को उठाये चलता है उसी रीति हमारा परमेश्वर यहोवा हम को इस स्थान पर पहुंचने लों उस सारे मार्ग में जिस से हम आये हैं उठाये रहा। ३२ इस बात पर भी तुम ने अपने, उस परमेश्वर ३३ यहोवा पर विश्वास न किया, जो तुम्हारे आगे आगे इस लिये चलता रहा कि डेरे डालने का स्थान तुम्हारे लिये ढूंढ़े और रात को आग में और दिन को बादल में प्रगट होकर चलने का ३४ मार्ग दिखाए। सो तुम्हारी वे बातें सुनकर यहोवा का कोप भड़क उठा और उस ने यह किरिया ३५ खाई कि, निश्चय इस बुरी पीढ़ी के मनुष्यों में से एक भी उस अच्छे देश को देखने न पाएगा जिसे मैं ने उन के पितरों को देने की किरिया

(१) मूल में, नगर बड़े और आकाश लों दृढ़ हैं।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३६ खाई थी। यपुन्ने का पुत्र कालेब ही उसे देखने पाएगा और जिस भूमि पर उस के पांव पड़े हैं उसे मैं उस को और उस के वंश को भी दूंगा क्योंकि वह मेरे पीछे पूरी रीति से हो लिया ३७ है। और मुझ पर भी यहोवा तुम्हारे कारण कोपित हुआ और यह कहा कि तू भी वहां ३८ जाने न पाएगा। नून का पुत्र यहोशू जो तेरे साम्हने खड़ा रहता है वह तो वहां जाने पाएगा सो उस को हियाव बंधा क्योंकि उस देश को इस्राएलियों के अधिकार में वही कर देगा। ३९ फिर तुम्हारे बालबच्चे जिन के विषय में तुम कहते हो कि ये लूट में चले जाएंगे और तुम्हारे जो लड़केबाले अभी भले बुरे का भेद नहीं जानते वे वहां प्रवेश करेंगे और उन को मैं वह देश दूंगा और वे उस के अधिकारी होंगे। ४० पर तुम लोग घूमकर कूच करो और लाल ४१ समुद्र के मार्ग से जंगल की ओर जाओ। तब तुम ने मुझ से कहा हम ने यहोवा के विरुद्ध पाप किया है अब हम अपने परमेश्वर यहोवा की आज्ञा के अनुसार चढ़के लड़ेंगे। सो तुम अपने अपने हथियार बांधकर पहाड़ पर बिना ४२ सोचे समझे चढ़ने को तैयार हो गये। तब यहोवा ने मुझ से कहा उन से कह दे कि तुम मत चढ़ो और न लड़ो क्योंकि मैं तुम्हारे बीच नहीं हूं कहीं ऐसा न हो कि तुम अपने शत्रुओं ४३ से हार जाओ। यह बात मैं ने तुम से कह दिई पर तुम ने न मानी बरन ढिठाई से यहोवा की आज्ञा का उल्लंघन करके पहाड़ पर चढ़ गये। ४४ तब उस पहाड़ के निवासी एमोरियों ने तुम्हारा साम्हना करने को निकलकर मधुमक्खियों की नाईं तुम्हारा पीछा किया और सेईर देश के ४५ होर्मा लों तुम्हें मारते मारते चले आये। सो तुम लौटकर यहोवा के साम्हने रोने लगे पर यहोवा ने तुम्हारी न सुनी न तुम्हारी बातों ४६ पर कान लगाया। और तुम जितने दिन रहे उतने अर्थात बहुत दिन कादेश में रहे॥

**२. तब** उस आज्ञा के अनुसार जो यहोवा ने मुझ को दिई थी हम ने घूमकर कूच किया और लाल समुद्र के मार्ग के जंगल की ओर चले और बहुत दिन तक सेईर २ पहाड़ के बाहर बाहर चलते रहे। तब यहोवा ३ ने मुझ से कहा, तुम लोगों को इस पहाड़ के बाहर बाहर चलते हुए बहुत दिन बीत गये अब ४ घूमकर उत्तर की ओर चलो। और तू प्रजा के लोगों को मेरी यह आज्ञा सुना कि तुम सेईर के निवासी अपने भाई एसावियों के सिवाने के पास होकर जाने पर हो और वे तुम से डर जाएंगे सो ५ तुम बहुत चौकस रहो। उन्हें न छेड़ना क्योंकि उन के देश में से मैं तुम्हें पांव धरने का ठौर तक न दूंगा इस कारण से कि मैं ने सेईर पर्वत एसावियों के अधिकार में कर दिया है। ६ तुम उन से भोजन रूपैये से मोल लेकर खा सकोगे और रूपैया देकर कूंओं से पानी भरके ७ पी सकोगे। क्योंकि तुम्हारा परमेश्वर यहोवा तुम्हारे हाथों के सब कामों के विषय तुम्हें आशीस देता आया है इस भारी जंगल में तुम्हारा चलना फिरना वह जानता है इन चालीस बरसों में तुम्हारा परमेश्वर यहोवा तुम्हारे संग रहा है तुम को कुछ घटी नहीं हुई। ८ यों हम सेईरनिवासी अपने भाई एसावियों के पास से होकर अराबा के मार्ग और एलत और एस्योन्गेबेर को पीछे छोड़कर चले॥

९ फिर हम मुड़कर मोआब के जंगल के मार्ग से होकर चले और यहोवा ने मुझ से कहा मोआबियों को न सताना और न लड़ने को छेड़ना क्योंकि मैं उन के देश में से कुछ भी तेरे अधिकार में न कर दूंगा क्योंकि मैं ने आर को लूतियों के अधिकार में किया है। १० अगले दिनों में वहां एमी लोग बसे हुए थे जो अनाकियों के समान बलवन्त और लंबे लंबे और गिनती में ११ बहुत थे। और अनाकियों की नाईं वे भी रपाई गिने जाते थे पर मोआबी उन्हें एमी कहते हैं। १२ और अगले दिनों सेईर में होरी लोग बसे हुए थे पर एसावियों ने उन को उस देश से निकाल दिया और अपने साम्हने से नाश करके उन के स्थान पर आप बस गये जैसे कि इस्राएलियों ने यहोवा के दिये हुए अपने अधिकार के देश में १३ किया। अब तुम लोग कूच करके जेरेद नदी के पार जाओ सो हम जेरेद नदी के पार आये। १४ और हमारे कादेशबर्ने को छोड़ने से लेकर जेरेद नदी के पार होने लों अड़तीस बरस बीत गये उस बीच में यहोवा की किरिया के अनुसार उस पीढ़ी के सब योद्धा छावनी में से नाश हो गये। १५ जब लों वे नाश न हुए तब लों यहोवा का हाथ उन्हें छावनी में से मिटा डालने के लिये उन के विरुद्ध बढ़ा ही रहा॥

१६ सो जब सब योद्धा मरते मरते लोगों के बीच

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१७ में से नाश हो गये, तब यहोवा ने मुझ से कहा, १८ अब मोआब के सिवाने अर्थात आर को लांघ। १९ और जब तू अम्मोनियों के साम्हने जाकर उन के निकट पहुंचे तब उन को न सताना और न छेड़ना क्योंकि मैं अम्मोनियों के देश में से कुछ भी तेरे अधिकार में न करूंगा क्योंकि मैं ने उसे २० लूतियों के अधिकार में कर दिया है। वह देश भी रपाइयों का गिना जाता था क्योंकि अगले दिनों में रपाई जिन्हें अम्मोनी जम्जुम्मी कहते २१ थे सो वहां बसे हुए थे। वे भी अनाकियों के समान बलवान और लंबे लंबे और गिनती में बहुत थे पर यहोवा ने उन को अम्मोनियों के साम्हने से नाश कर डाला और उन्हों ने उन को उस देश से निकाल दिया और उन के स्थान २२ पर आप बस गये। जैसे कि उस ने सेईर के निवासी एसावियों के साम्हने से होरियों को नाश किया और उन्हों ने उन को उस देश से निकाल दिया और आज लों उन के स्थान पर २३ वे आप बसे हैं। वैसा ही अव्वियों को जो अज्जा नगर लों गांवों में बसे हुए थे कप्तोरियों ने जो कप्तोर से निकले थे नाश किया और उन के २४ स्थान पर आप बस गये। अब तुम लोग उठकर कूच करो और अर्नोन के नाले के पार चलो सुन मैं देश समेत हेशबोन के राजा एमोरी सीहोन को तेरे हाथ में कर देता हूं सो उस देश को अपने अधिकार में लेने का आरंभ कर २५ और उस राजा से युद्ध छेड़ दे। जितने लोग धरती भर पर[1] रहते हैं उन सभों के मन में मैं आज के दिन से तेरे कारण डर और थरथराहट समवाने लगूंगा सो वे तेरा समाचार पाकर तेरे डर के मारे कांपेंगे और पीड़ित होंगे॥

२६ सो मैं ने कदेमोत नाम जंगल से हेशबोन के राजा सीहोन के पास मेल की ये बातें कहने २७ को दूत भेजे कि, मुझे अपने देश में होकर जाने दे मैं सड़क सड़क चला जाऊंगा दहिने बाएं न २८ मुड़ूंगा। रूपैया लेकर मेरे हाथ भोजनवस्तु देना कि मैं खाऊं और पानी भी रूपैया लेकर मुझ को देना कि मैं पीऊं केवल मुझे पांव पांव चले २९ जाने दे। जैसा सेईर के निवासी एसावियों ने और आर के निवासी मोआबियों ने मुझ से किया वैसा ही तू भी मुझ से कर इस रीति मैं यर्दन पार होकर उस देश में पहुंचूंगा जो हमारा परमेश्वर यहोवा हमें देता है। पर हेशबोन के राजा ३० सीहोन ने हम को अपने देश में होकर चलने देने से नाह किया क्योंकि तेरे परमेश्वर यहोवा ने उस का चित्त कठोर और उस का मन मगरा कर दिया था इस लिये कि उस को तेरे हाथ में कर दे जैसा आज प्रगट है। और यहोवा ने मुझ ३१ से कहा सुन मैं देश समेत सीहोन को तेरे वश में कर देने पर हूं उस देश को अपने अधिकार में लेने का आरंभ कर। तब सीहोन अपनी ३२ सारी सेना समेत निकल आया और हमारा साम्हना करके युद्ध करने को यहस लों आया। और हमारे परमेश्वर यहोवा ने उस को हम से ३३ हरा दिया और हम ने उस को पुत्रों और सारी सेना समेत मार लिया। और उसी समय ३४ हम ने उस के सारे नगर ले लिये और एक एक बसे हुए नगर को स्त्रियों और बालबच्चों समेत यहां लों सत्यानाश किया कि कोई न छूटा। पर पशुओं को हम ने अपना कर लिया और ३५ जीते हुए नगरों की लूट भी हम ने ले लिई। अर्नोन के नाले की छोरवाले अरोएर नगर से ३६ लेकर और उस नाले में के नगर से लेकर गिलाद लों कोई नगर ऐसा ऊंचा न रहा जो हमारे साम्हने ठहर सकता क्योंकि हमारे परमेश्वर यहोवा ने सभों को हमारे वश कर दिया। पर तुम अम्मोनियों के देश के निकट वरन ३७ यब्बोक नदी के उस पार जितना देश है और पहाड़ी देश के नगर जहां जहां जाने से हमारे परमेश्वर यहोवा ने हम को वर्जा वहां न गये॥

## ३.

तब हम मुड़कर बाशान के मार्ग से चढ़ चले और बाशान का ओग नाम राजा अपनी सारी सेना समेत हमारा साम्हना करने को निकल आया कि एद्रेई में युद्ध करे। तब यहोवा ने मुझ से कहा उस से मत डर २ क्योंकि मैं उस को सारी सेना और देश समेत तेरे हाथ में किये देता हूं और जैसा तू ने हेशबोन के निवासी एमोरियों के राजा सीहोन से किया है वैसा ही उस से भी करना। सो हमारे ३ परमेश्वर यहोवा ने सारी सेना समेत बाशान के राजा ओग को भी हमारे हाथ में कर दिया और हम उस को यहां लों मारते रहे कि उस का कोई भी बचा न रहा। उसी समय हम ने उस ४ के सारे नगरों को ले लिया कोई ऐसा नगर न

(१) मूल में. आकाश के तले।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



रहा जिसे हम ने उन से न ले लिया हो इस रीति अर्गोब का सारा देश जो बाशान में ओग के राज्य में था और उस में साठ नगर थे सो हमारे ५ वश में आ गया। ये सब नगर गढ़वाले थे और उन के ऊंची ऊंची शहरपनाह और फाटक और बेड़े थे और इन को छोड़ बिना शहरपनाह के भी ६ बहुत से नगर थे। और जैसा हम ने हेश्बोन के राजा सीहोन के नगरों से किया था वैसा ही हम ने इन नगरों से भी किया अर्थात सब बसे हुए नगरों को स्त्रियों और बालबच्चों समेत ७ सत्यानाश कर डाला। पर सब घरैले पशु और ८ नगरों की लूट हम ने अपनी कर लिई। यों हमने उस समय यर्दन के इस पार रहनेहारे एमोरियों के दोनों राजाओं के हाथ से अर्नोन के नाले से लेकर हेर्मोन पर्वत तक का देश ले लिया। ९ हेर्मोन को सीदोनी लोग सिर्योन और एमोरी १० लोग सनीर कहते हैं। समथर देश के सब नगर और सारा गिलाद और सल्का और एद्रेई तक जो ओग के राज्य के नगर थे सारा बाशान हमारे ११ वश में आ गया। जो रपाई रह गये थे उन में से केवल बाशान का राजा ओग रह गया था उस की चारपाई जो लोहे की है सो तो अम्मोनियों के रब्बा नगर में पड़ी है साधारण पुरुष के हाथ के लेखे से उस की लम्बाई नौ हाथ की और चौड़ाई १२ चार हाथ की है। जो देश हम ने उस समय अपने अधिकार में ले लिया सो यह है अर्थात अर्नोन के नाले के किनारेवाले अरोएर नगर से ले सब नगरों समेत गिलाद के पहाड़ी देश का आधा भाग जिसे मैं ने रूबेनियों और गादियों को १३ दे दिया, और गिलाद का बचा हुआ भाग और सारा बाशान अर्थात अर्गोब का सारा देश जो ओग के राज्य में था इन्हें मैं ने मनश्शे के आधे गोत्र को दे दियां। सारा बाशान तो १४ रपाइयों का देश कहलाता है। और मनश्शेई याईर ने गशूरियों और माकावासियों के सिवानों लों अर्गोब का सारा देश ले लिया और बाशान के नगरों का नाम अपने नाम पर हव्वोत्याईर[1] १५ रक्खा और वही नाम आज लों बना है। और १६ मैं ने गिलाद देश माकीर को दे दिया। और रूबेनियों और गादियों को मैं ने गिलाद से ले अर्नोन के नाले लों का देश दे दिया अर्थात उस नाले का बीच उन का सिवाना ठहराया और यब्बोक नदी लों जो अम्मोनियों का सिवाना है, और किन्नेरेत से ले पिसगा की सलामी के १७ नीचे के अराबा के ताल लों जो खारा ताल भी कहावता है अराबा और यर्दन की पूरब ओर का सारा देश भी मैं ने उन्हीं को दे दिया॥

और उस समय मैं ने तुम्हें यह आज्ञा दिई १८ कि तुम्हारे परमेश्वर यहोवा ने तुम्हें यह देश दिया है कि उसे अपने अधिकार में रक्खो तुम सब योद्धा हथियारबन्द होकर अपने भाई इस्राएलियों के आगे पार चलो। पर तुम्हारी स्त्रियां १९ और बालबच्चे और पशु जिन्हें मैं जानता हूं कि बहुत से हैं सो सब तुम्हारे नगरों में जो मैं ने तुम्हें दिये हैं रह जाएं। और जब यहोवा २० तुम्हारे भाइयों को वैसा विश्राम दे जैसा कि उस ने तुम को दिया है और वे उस देश के अधिकारी हो जाएं जो तुम्हारा परमेश्वर यहोवा उन्हें यर्दन पार देता है तब तुम भी अपने अपने अधिकार की भूमि पर जो मैं ने तुम्हें दिई है लौटोगे। फिर मैं ने उसी समय यहोशू से चिता- २१ कर कहा तू ने अपनी आंखों से देखा है कि तेरे परमेश्वर यहोवा ने इन दोनों राजाओं से क्या क्या किया है वैसा ही यहोवा उन सब राज्यों से करेगा जिन में तू पार होकर जाएगा। उन से २२ न डरना क्योंकि जो तुम्हारी ओर से लड़नेवाला है सो तुम्हारा परमेश्वर यहोवा है॥

उसी समय मैं ने यहोवा से गिड़गिड़ाकर २३ बिनती किई कि, हे प्रभु यहोवा तू अपने दास २४ को अपनी महिमा और बलवन्त हाथ दिखाने लगा है, स्वर्ग में और पृथिवी पर ऐसा कौन देवता है जो तेरे से काम और पराक्रम के कर्म्म कर सके। सो मुझे पार जाने दे कि यर्दन पार २५ के उस उत्तम देश को अर्थात उस उत्तम पहाड़ और लबानोन को भी देखने पाऊं। पर यहोवा २६ तुम्हारे कारण मुझ से रूठ गया और मेरी न सुनी बरन यहोवा ने मुझ से कहा बस कर इस विषय में फिर कभी मुझ से बातें न करना। पिसगा पहाड़ की चोटी पर चढ़ जा और पूरब २७ पच्छिम उत्तर दक्खिन चारों ओर दृष्टि कर करके उस देश को देख ले क्योंकि तू इस यर्दन पार जाने न पाएगा। और यहोशू को आज्ञा दे और २८ उसे हियाव बंधाकर दृढ़ कर क्योंकि इन लोगों के आगे आगे वही पार जायगा और जो देश तू देखेगा उस को वही उन का निज भाग करा देगा। सो हम बेत्पोर के साम्हने की तराई २९ में रहे॥

(१) अर्थात. याईर की बस्तियां।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



(मूसा का उपदेश)

४. अब हे इस्राएल जो जो विधि और नियम मैं तुम्हें सिखाना चाहता हूं उन्हें सुन लो इस लिये कि उन पर चलो जिस से तुम जीते रहो और जो देश तुम्हारे पितरों का परमेश्वर यहोवा तुम्हें देता है उस २ में जाकर उस के अधिकारी हो जाओ। जो आज्ञा मैं तुम को सुनाता हूं उस में न तो कुछ बढ़ाना और न कुछ घटाना तुम्हारे परमेश्वर यहोवा की जो जो आज्ञा मैं तुम्हें सुनाता हूं उन्हें ३ तुम मानना। तुम ने तो अपनी आंखों से देखा है कि पोर के बाल के कारण यहोवा ने क्या क्या किया अर्थात जितने मनुष्य बालपोर के पीछे हो लिये थे उन सभों को तुम्हारे परमेश्वर यहोवा ने तुम्हारे बीच में से सत्यानाश कर ४ डाला। पर तुम जो अपने परमेश्वर यहोवा के साथ साथ बने रहे सो सब के सब आज जीते ५ हो। सुन मैं ने तो अपने परमेश्वर यहोवा की आज्ञा के अनुसार तुम्हें विधि और नियम सिखाये हैं कि जिस देश के अधिकारी होने जाते ६ हो उस में तुम उन के अनुसार चलो। सो तुम उन को धारण करना और मानना क्योंकि देश देश के लोगों के लेखे तुम्हारी बुद्धि और समझ इसी से प्रगट होगी अर्थात वे इन सब विधियों को सुनकर कहेंगे कि निश्चय यह बड़ी जाति ७ बुद्धिमान और समझदार है। देखो कौन ऐसी बड़ी जाति है जिस का देवता उस के ऐसे समीप रहता हो जैसा हमारा परमेश्वर यहोवा ८ जब कि हम उस को पुकारते हैं। फिर कौन ऐसी बड़ी जाति है जिस के पास ऐसी धर्म्ममय विधि और नियम हों जैसी कि यह सारी ९ व्यवस्था जो मैं आज तुम को सुनाता हूं। केवल यह अवश्य है कि तुम अपने विषय सचेत रहो और अपने मन की बड़ी चौकसी करो न हो कि जो जो बातें तुम ने अपनी आंखों से देखीं उन को बिसरा दो वा जीवन भर में कभी अपने मन से उतरने दो बरन तुम उन्हें अपने १० बेटों पोतों को जताया करना। विशेष करके उस दिन की बातें जिस में तू होरेब के पास अपने परमेश्वर यहोवा के साम्हने खड़ा था जब यहोवा ने मुझ से कहा था कि उन लोगों को मेरे पास इकट्ठा कर कि मैं उन्हें अपने वचन सुनाऊं इस लिये कि वे सीखें कि जितने दिन पृथिवी पर जीते रहें उतने दिन मेरा भय मानते रहें और अपने लड़केबालों को भी सिखाएं। ११ तब तुम समीप जाकर उस पर्वत के नीचे खड़े हुए उस पर्वत पर की लौ आकाश लों पहुंचती थी और उस पर अन्धियारा और बादल और १२ घोर अन्धकार छाया हुआ था। तब यहोवा ने उस आग के बीच में से तुम से बातें किईं बातों का शब्द तो तुम को सुन पड़ा पर रूप कुछ न १३ देख पड़ा केवल शब्द ही सुन पड़ा। और उस ने तुम को अपनी वाचा के दसों वचन बताकर उन के मानने की आज्ञा दिई और उन्हें पत्थर की १४ दो पटियाओं पर लिख दिया। और मुझ को यहोवा ने उसी समय तुम्हें विधि और नियम सिखाने की आज्ञा दिई इस लिये कि जिस देश के अधिकारी होने को तुम पार जाने पर हो १५ उस में तुम उन को माना करो। सो तुम अपने विषय बहुत सचेत रहो क्योंकि जब यहोवा ने तुम से होरेब पर्वत पर आग के बीच में से बातें १६ किईं तब तुम को कोई रूप न देख पड़ा। कहीं ऐसा न हो कि तुम बिगड़कर चाहे पुरुष चाहे स्त्री १७ के, चाहे पृथिवी पर चलनेहारे किसी पशु चाहे १८ आकाश में उड़नेहारे किसी पक्षी के, चाहे भूमि पर रेंगनेहारे किसी जन्तु चाहे पृथिवी के जल में[1] रहनेहारी किसी मछली के रूप की कोई मूरत १९ खोदकर बनाओ, वा जब तुम आकाश की ओर आंखें उठाकर सूर्य्य चंद्रमा और तारे अर्थात आकाश का सारा गण देखो तब बहककर उन्हें दण्डवत और उन की सेवा करने लगो जिन को तुम्हारे परमेश्वर यहोवा ने धरती पर के सब देश-२० वालों के लिये रक्खा[2] है। और तुम को यहोवा लोहे के भट्ठे के सरीखे मिस्र देश से निकाल ले आया है इस लिये कि तुम उस की प्रजारूपी निज २१ भाग ठहरो जैसा आज प्रगट है। फिर तुम्हारे कारण यहोवा ने मुझ से कोप करके यह किरिया खाई कि तू यर्दन पार जाने न पाएगा और जो उत्तम देश इस्राएलियों का परमेश्वर यहोवा उन्हें उन का निज भाग करके देता है उस में तू प्रवेश २२ करने न पाएगा। सो मुझे इसी देश में मरना है मैं तो यर्दन पार नहीं जा सकता पर तुम पार जाकर २३ उस उत्तम देश के अधिकारी हो जाओगे। सो अपने विषय सचेत रहो न हो कि तुम उस वाचा को बिसराकर जो तुम्हारे परमेश्वर यहोवा ने तुम

(१) मूल में, पृथिवी के नीचे जल में। (२) मूल में बांट दिया।



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


से बांधी है किसी वस्तु की मूरत खोदकर बनाओ जो तेरे परमेश्वर यहोवा ने तेरे लिये बरजी २४ है। क्योंकि तेरा परमेश्वर यहोवा भस्म करनेहारी आग सा जल उठनेहारा ईश्वर है॥

२५ यदि उस देश में रहते रहते बहुत दिन बीत जाने पर और अपने बेटे पोते उत्पन्न होने पर तुम बिगड़कर किसी वस्तु के रूप की मूरत खोदकर बनाओ और इस रीति अपने परमेश्वर यहोवा के लेखे बुराई करके उसे रिसिया दो, २६ तो मैं आज आकाश और पृथिवी को तुम्हारे विरुद्ध साक्षी करके कहता हूं कि जिस देश के अधिकारी होने के लिये तुम यर्दन पार जाने पर हो उस में से तुम जल्दी बिल्कुल नाश हो जाओगे और बहुत दिन रहने न पाओगे बरन २७ पूरी रीति से सत्यानाश हो जाओगे। और यहोवा तुम को देश देश के लोगों में तितर बितर करेगा और जिन जातियों के बीच यहोवा तुम को पहुंचाएगा उन में तुम थोड़े ही २८ रह जाओगे। और वहां तुम मनुष्य के बनाये हुए लकड़ी और पत्थर के देवताओं की सेवा करोगे जो न देखते न सुनते न खाते न सूंघते २९ हैं। पर वहां भी यदि तुम अपने परमेश्वर यहोवा को ढूंढो तो उसे अपने सारे मन और ३० सारे जीव से ढूंढने पर वह तुम्हें मिलेगा। अन्त के दिनों में जब तू संकट में पड़ेगा और ये सब विपत्तियां तुझ पर आ पड़ेंगी तब तू अपने परमेश्वर यहोवा की ओर फिरेगा और उस ३१ की मानने लगेगा। और तेरा परमेश्वर यहोवा दयालु ईश्वर है वह तुझे धोखा न देगा न नाश करेगा और जो वाचा उस ने तेरे पितरों से किरिया खाकर बांधी है उस को न भूलेगा।

३२ देखो जब से परमेश्वर ने मनुष्य को सिरजकर पृथिवी पर रक्खा तब से लेकर तू अपने उत्पन्न होने के दिन लों की बातें पूछ और आकाश की एक छोर से दूसरी छोर लों की बातें पूछ क्या ऐसी बड़ी बात कभी हुई वा सुनने में आई ३३ है। क्या कोई जाति कभी परमेश्वर की वाणी आग के बीच में से आती हुई सुनकर जीती ३४ रही जैसे कि तू ने सुनी है। फिर क्या परमेश्वर ने और किसी जाति को दूसरी जाति के बीच से निकालने को कमर बांधकर परीक्षा और चिन्ह और चमत्कार और युद्ध और बली हाथ और बढ़ाई हुई भुजा से ऐसे बड़े भयानक काम किये जैसे तुम्हारे परमेश्वर यहोवा ने मिस्र में तुम्हारे देखते किये। ३५ यह सब तुझ को दिखाया गया इस लिये कि तू जान रक्खे कि यहोवा ही परमेश्वर है उस को छोड़ और कोई ३६ है ही नहीं। आकाश में से उस ने तुझे अपनी वाणी सुनाई कि तुझे शिक्षा दे और पृथिवी पर उस ने तुझे अपनी बड़ी आग दिखाई और उस के वचन आग के बीच में से आते तुझे सुन ३७ पड़े। और उस ने जो तुम्हारे पितरों से प्रेम रक्खा इस कारण उन के पीछे उन के वंश को चुन लिया और प्रत्यक्ष होकर तुझे अपने बड़े सामर्थ्य के द्वारा मिस्र से इस लिये निकाल लाया, ३८ कि तुझ से बड़ी और सामर्थी जातियों को तेरे आगे से निकालकर तुझे उन के देश में पहुंचाए और उसे तेरा निज भाग कर दे जैसा आज के ३९ दिन देख पड़ता है। सो आज जान ले और अपने मन में सोच भी रख कि ऊपर आकाश में और नीचे पृथिवी पर यहोवा ही परमेश्वर है और ४० कोई नहीं। और तू उस की विधियों और आज्ञाओं को जो मैं आज तुझे सुनाता हूं मान इस लिये कि तेरा और तेरे पीछे तेरे वंश का भी भला हो और जो देश तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे देता है उस में तेरे दिन बहुत बरन अनन्त हों॥

४१ तब मूसा ने यर्दन के पार पूरब ओर ४२ तीन नगर अलग किये, इस लिये कि जो कोई बिन जाने और बिना पहिले से बैर रक्खे अपने किसी भाई को मार डाले सो उन में से किसी नगर में भाग जाए और भाग कर जीता बचे, ४३ अर्थात रूबेनियों का बेसेर नगर जो जंगल के समथर देश में है और गादियों के गिलाद का रामोत और मनश्शेइयों के बाशान का गोलान॥

४४ फिर जो व्यवस्था मूसा ने इस्राएलियों को ४५ दिई सो यह है। ये वे ही चितौनियां और नियम हैं जिन्हें मूसा ने इस्राएलियों को तब ४६ कह सुनाया जब वे मिस्र से निकले थे, अर्थात यर्दन के पार बेत्पोर के साम्हने की तराई में एमोरियों के राजा हेश्बोनवासी सीहोन के देश में जिस राजा को उन्हों ने मिस्र से निकलने के पीछे मारा, और उन्हों ने उस के देश को ४७ और बाशान के राजा ओग के देश को अपने वश में कर लिया। यर्दन के पार सूर्योदय की ओर रहनेहारे एमोरियों के राजाओं के ये देश ४८ थे। यह देश अर्नोन के नाले की छोरवाले अरोएर से ले सीओन जो हेर्मोन भी कहावता है ४९ उस पर्वत लों का सारा देश, और पिस्गा की

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



सलामी के नीचे के अराबा के ताल लों यर्दन पार पूरब ओर का सारा अराबा है॥

५. मूसा ने सारे इस्राएलियों को बुलवाकर कहा हे इस्राएलियो जो जो विधि और नियम मैं आज तुम्हें सुनाता हूं सो सुनो इस लिये कि उन्हें सीखकर २ मानने में चौकसी करो। हमारे परमेश्वर यहोवा ने तो होरेब पर हम से वाचा बान्धी। ३ इस वाचा को यहोवा ने हमारे पितरों से नहीं हम ही से बान्धा जो सब के सब आज यहां ४ जीते हुए हैं। यहोवा ने उस पर्वत पर आग के बीच में से तुम लोगों से आम्हने साम्हने बातें ५ किईं। उस आग के डर के मारे तुम पर्वत पर न चढ़े सो मैं यहोवा के और तुम्हारे बीच उस का वचन तुम्हें बताने को खड़ा रहा तब उस ने कहा, ६ तेरा परमेश्वर यहोवा जो तुझे दासत्व के घर अर्थात मिस्र देश में से निकाल लाया है सो मैं हूं॥

७ मुझे छोड़ दूसरों को परमेश्वर करके न मानना[1]॥

८ तू अपने लिये कोई मूरत खोदकर न बनाना न किसी की प्रतिमा बनाना जो आकाश में वा ९ पृथिवी पर वा पृथिवी के जल में[2] है। तू उन को दण्डवत न करना न उन की उपासना करना क्योंकि मैं तेरा परमेश्वर यहोवा जलन रखनेहारा ईश्वर हूं और जो मुझ से बैर रखते हैं उन के बेटों पोतों और परपोतों को पितरों १० का दण्ड दिया करता हूं, और जो मुझ से प्रेम रखते और मेरी आज्ञाओं को मानते हैं उन हजारों पर करुणा किया करता हूं॥

११ अपने परमेश्वर यहोवा का नाम व्यर्थ[3] न लेना क्योंकि जो यहोवा का नाम व्यर्थ[3] ले वह उस को निर्दोष न ठहराएगा॥

१२ विश्रामदिन को मानकर पवित्र रखना जैसे १३ तेरे परमेश्वर यहोवा ने तुझे आज्ञा दिई। छः दिन तो परिश्रम करके अपना सारा कामकाज १४ करना। पर सातवां दिन तेरे परमेश्वर यहोवा के लिये विश्रामदिन है उस में न तू किसी भान्ति का कामकाज करना न तेरा बेटा न तेरी बेटी न तेरा दास न तेरी दासी न तेरा बैल न तेरा गदहा न तेरा कोई पशु न कोई परदेशी भी जो तेरे फाटकों के भीतर हो जिस से तेरा दास और तेरी दासी तेरी नाईं सुस्ताएं। और १५ इस बात को स्मरण रखना कि मिस्र देश में तू आप दास था और वहां से तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे बलवन्त हाथ और बढ़ाई हुई भुजा के द्वारा निकाल लाया इस कारण तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे विश्रामदिन मानने की आज्ञा देता है॥

अपने पिता और अपनी माता का आदर १६ करना जैसे कि तेरे परमेश्वर यहोवा ने तुझे आज्ञा दिई जिस से जो देश तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे देता है उस में तू बहुत दिन लों रहने पाए और तेरा भला हो॥

खून न करना॥ १७

और व्यभिचार न करना॥ १८

और चोरी न करना॥ १९

और किसी के विरुद्ध झूठी साक्षी न देना॥ २०

और न किसी की स्त्री का लालच करना २१ और न किसी के घर का लालच करना न उस के खेत का न उस के दास का न उस की दासी का न उस के बैल गदहे का न उस की किसी वस्तु का लालच करना॥

ये ही वचन यहोवा ने उस पर्वत पर आग २२ और बादल और घोर अन्धकार के बीच में से तुम्हारी सारी मण्डली से पुकारके कहे और इस से अधिक और कुछ न कहा और इन्हें उस ने पत्थर की दो पटियाओं पर लिखकर मुझे दे दिया। जब पर्वत आग से जल रहा था और २३ तुम ने उस शब्द को अन्धियारे के बीच में से आते सुना तब तुम और तुम्हारे गोत्रों के सब मुख्य मुख्य पुरुष और तुम्हारे पुरनिये मेरे पास आये। और तुम कहने लगे हमारे परमेश्वर २४ यहोवा ने हम को अपना तेज और महिमा दिखाई है और हम ने उस का शब्द आग के बीच में से आते हुए सुना आज के दिन हम को जान पड़ा है कि परमेश्वर मनुष्य से बातें करता है तौभी मनुष्य जीता रहता है। अब हम क्यों २५ मर जाएं क्योंकि इस बड़ी आग से हम भस्म हो जाएंगे और यदि हम अपने परमेश्वर यहोवा का शब्द फिर सुनें तो मर जाएंगे। सारे २६ प्राणियों में से कौन ऐसा है जो हमारी नाईं जीवते और आग के बीच में से बोलते हुए परमेश्वर का शब्द सुनकर जीता बचा हो। तू २७ समीप जा और जो कुछ हमारा परमेश्वर यहोवा कहे सो सुन ले फिर जो कुछ हमारा परमेश्वर

(१) वा. मेरे साम्हने पराये देवताओं को न मानना।
(२) मूल में. पृथिवी के नीचे के जल में।
(३) वा. झूठी बात पर।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


यहोवा कहे सो हम से कहना और हम सुनकर
२८ उसे मानेंगे। जब तुम मुझ से ये बातें कह रहे
थे तब यहोवा ने सुना और उस ने मुझ से कहा
कि इन लोगों ने जो जो बातें तुझ से कही हैं
सो मैं ने सुनीं इन्हों ने जो कुछ कहा सो भला
२९ कहा। भला होता कि उन का मन सदा
ऐसा ही बना रहे कि मेरा भय मानते और
मेरी सब आज्ञाओं पर चलते रहें जिस से उन
की और उन के वंश की भलाई सदा लों बनी
३० रहे। जाकर उन से कह कि अपने अपने डेरे में
३१ फिर जाओ। पर तू यहीं मेरे पास खड़ा होना
और मैं वे सारी आज्ञाएं और विधियां और
नियम जिन्हें तुझे उन को सिखाना होगा तुझ
से कहूंगा इस लिये कि वे उन्हें उस देश में जिस
३२ का अधिकार मैं उन्हें देने पर हूं मानें। सो
तुम अपने परमेश्वर यहोवा की आज्ञा के अनु-
सार करने में चौकसी करना न तो दहिने
३३ मुड़ना और न बाएं। जिस मार्ग पर चलने की
आज्ञा तुम्हारे परमेश्वर यहोवा ने तुम को दिई
है उस सारे मार्ग पर चलते रहो इस लिये कि
तुम जीते रहो और तुम्हारा भला हो और
जिस देश के तुम अधिकारी होगे उस में तुम
बहुत दिन लों बने रहो॥

६. यह वह आज्ञा और वे विधियां और नियम हैं जो तुम्हें सिखाने की
तुम्हारे परमेश्वर यहोवा ने इस लिये आज्ञा
दिई है कि तुम उन्हें उस देश में मानो जिस के
२ अधिकारी होने को पार जाने पर हो, और तू
और तेरा बेटा और तेरा पोता यहोवा का भय
मानते हुए उस की इन सब विधियों और
आज्ञाओं पर जो मैं तुझे सुनाता हूं अपने जीवन
भर चलते रहें जिस से तू बहुत दिन लों बना
३ रहे। सो हे इस्रायल सुन और ऐसा ही करने
की चौकसी कर इस लिये कि तेरा भला हो
और तेरे पितरों के परमेश्वर यहोवा के वचन
के अनुसार उस देश में जहां दूध और मधु की
धाराएं बहती हैं तुम बहुत हो जाओ॥
४ हे इस्राएल सुन यहोवा हमारा परमेश्वर है
५ यहोवा एक है। तू अपने परमेश्वर यहोवा से
अपने सारे मन और सारे जीव और सारी
६ शक्ति के साथ प्रेम रखना। और ये आज्ञाएं जो
मैं आज तुझ को सुनाता हूं सो तेरे मन में बनी
७ रहें। और तू इन्हें अपने लड़केबालों को समझा-
कर सिखाया करना और घर में बैठे मार्ग पर
चलते लेटते उठते इन की चर्चा किया करना।
और इन्हें अपने हाथ पर चिन्हानी करके ८
बांधना और ये तेरी आंखों के बीच टीके का
काम दें। और इन्हें अपने अपने घर के चौखट ९
की बाजुओं और अपने फाटकों पर लिखना॥
और जब तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे उस १०
देश में पहुंचाए जिस के विषय उस ने इब्राहीम
इस्हाक और याकूब नाम तेरे पितरों से तुझे
देने की किरिया खाई और जब वह तुझ को
बड़े बड़े और अच्छे नगर जो तू ने नहीं बनाये,
और अच्छे अच्छे पदार्थों से भरे हुए घर जो ११
तू ने नहीं भरे और खुदे हुए कूएं जो तू ने नहीं
खोदे और दाख की बारियां और जलपाई के
वृक्ष जो तू ने नहीं लगाये ये सब वस्तुएं जब वह
दे और तू खाके तृप्त हो, तब सचेत रहना न हो १२
कि तू यहोवा को भूल जाए जो तुझे दासत्व के
घर अर्थात मिस्र देश से निकाल लाया है। अपने १३
परमेश्वर यहोवा का भय मानना उसी की सेवा
करना और उसी के नाम की किरिया खाना।
तुम पराये देवताओं के अर्थात अपने चारों ओर १४
के देशों के लोगों के देवताओं के पीछे न हो
लेना। क्योंकि तेरा परमेश्वर यहोवा जो तेरे बीच १५
है वह जल उठनेहारा ईश्वर है सो ऐसा न हो
कि तेरे परमेश्वर यहोवा का कोप तुझ पर भड़के
और वह तुझ को पृथिवी पर से नाश कर डाले॥
तुम अपने परमेश्वर यहोवा की परीक्षा न १६
करना जैसे कि तुम ने मस्सा में उस की परीक्षा
किई थी। अपने परमेश्वर यहोवा की आज्ञाओं १७
चितौनियों और विधियों को जो उस ने तुझ
को दिई हैं सावधानी से मानना। और जो काम १८
यहोवा के लेखे में ठीक और अच्छा है सोई किया
करना इस लिये कि तेरा भला हो और जिस
उत्तम देश के विषय यहोवा ने तेरे पितरों से
किरिया खाई उस में तू प्रवेश करके उस का
अधिकारी हो जाए, कि तेरे सब शत्रु तेरे साम्हने १९
से धकियाए जाएं जैसे कि यहोवा ने कहा था॥
फिर आगे को जब तेरा लड़का तुझ से पूछे २०
कि ये चितौनियां और विधि और नियम जिन
के मानने की आज्ञा हमारे परमेश्वर यहोवा ने तुम
को दिई है इन का प्रयोजन क्या है। तब अपने २१
लड़के से कहना कि जब हम मिस्र में फिरौन के
दास थे तब यहोवा बलवन्त हाथ से हम को
मिस्र में से निकाल लाया। और यहोवा ने हमारे २२

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



देखते मिस्र में फिरौन और उसके सारे घराने को दुःख देनेहारे बड़े बड़े चिन्ह और चमत्कार किये। २३ और हम को वह वहां से निकाल लाया इस लिये कि हमें इस देश में पहुंचाकर जिस के विषय उस ने हमारे पितरों से किरिया खाई थी २४ इस को हमें दे। और यहोवा ने हमें ये सब विधियां पालने की आज्ञा दिई इस लिये कि हम अपने परमेश्वर यहोवा का भय मानें और इस रीति सब दिन हमारा भला हो और वह हम २५ को जीता रक्खे जैसे कि आज है। और यदि हम अपने परमेश्वर यहोवा की दृष्टि में उस की आज्ञा के अनुसार इस सारी आज्ञा के मानने में चौकसी करें तो यह हमारे लिये धर्म्म ठहरेगा॥

**७. फिर** जब तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे उस देश में जिस के अधिकारी होने को तू जाने पर है पहुंचाए और तेरे साम्हने से हित्ती गिर्गाशी एमोरी कनानी परिज्जी हिव्वी और यबूसी नाम बहुत सी जातियों को अर्थात तुम से बड़ी और सामर्थी २ सातों जातियों को निकाल दे, और तेरा परमेश्वर यहोवा उन्हें तुझ से हरवा दे और तू उन को जीते तब उन्हें पूरी रीति से सत्यानाश कर डालना उन से वाचा न बांधना और न ३ उन पर दया करना। और न उन से व्याह शादी करना न तो अपनी बेटी उन के बेटे को व्याह देना और न उनकी बेटी को अपने बेटे ४ के लिये व्याह लेना। क्योंकि वह तेरे बेटे को मेरे पीछे चलने से बहकाएगा और दूसरे देवताओं की उपासना कराएगा और इस कारण यहोवा का कोप तुम पर भड़क उठेगा और वह ५ तुझ को शीघ्र सत्यानाश कर डालेगा। उन लोगों से ऐसा बर्ताव करना कि उन की वेदियों को ढा देना उन की लाठों को तोड़ डालना उन की अशेरा नाम मूरतों को काट काटकर गिरा देना और उन की खुदी हुई मूरतों को आग में जला ६ देना। क्योंकि तू अपने परमेश्वर यहोवा की पवित्र प्रजा है यहोवा ने पृथिवी भर के सब देशों के लोगों में से तुझ को चुन लिया है कि तू उस की ७ प्रजा और निज धन ठहरे। यहोवा ने जो तुम से स्नेह करके तुम को चुन लिया इस का कारण यह न था कि तुम गिनती में और सब देशों के लोगों से अधिक थे बरन तुम तो सब देशों के लोगों ८ से गिनती में थोड़े थे। यहोवा ने जो तुम को बलवन्त हाथ के द्वारा दासत्व के घर में से और मिस्र के राजा फिरौन के हाथ से छुड़ाकर निकाल लिया इस का यही कारण था कि वह तुम से प्रेम रखता है और उस किरिया को भी पूरी करना चाहता था जो उस ने तुम्हारे पितरों से खाई थी। सो जान रख कि ९ तेरा परमेश्वर यहोवा ही परमेश्वर है वह विश्वासयोग्य ईश्वर है और जो उस से प्रेम रखते और उस की आज्ञाएं मानते हैं उन के साथ वह हजार पीढ़ी लों अपनी वाचा पालता और उन पर करुणा करता रहता है, और जो १० उस से बैर रखते हैं वह उन के देखते उन से बदला लेकर नाश कर डालता है अपने बैरी के विषय वह विलम्ब न करेगा उस के देखते ही उस से बदला लेगा। इस लिये इन आज्ञाओं ११ विधियों और नियमों को जो मैं आज तुझे चिताता हूं मानने में चौकसी करना॥

और तुम जो इन नियमों को सुन कर मानोगे १२ और इन पर चलोगे तो तेरा परमेश्वर यहोवा भी उस करुणामय वाचा को पालेगा जो उस ने तेरे पितरों से किरिया खाकर बांधी थी। और १३ वह तुझ से प्रेम रक्खेगा और तुझे आशीस देगा और गिनती में बढ़ाएगा और जो देश उस ने तेरे पितरों से किरिया खाकर तुझ को देने कहा है उस में वह तेरी सन्तान पर और अन्न नये दाखमधु और टटके तेल आदि भूमि की उपज पर आशीस दिया करेगा और तेरी गाय बैल और भेड़बकरियों की बढ़ती करेगा। तू सब १४ देशों के लोगों से अधिक धन्य होगा तेरे बीच में न पुरुष न स्त्री निर्वंश होगी और तेरे पशुओं में भी ऐसा कोई न होगा। और यहोवा १५ तुझ से सब प्रकार के रोग दूर करेगा और मिस्र की बुरी बुरी व्याधियां जिन्हें तू जानता है उन में से किसी को तेरे न उपजाएगा तेरे सब बैरियों ही के उपजाएगा। और देश देश के १६ जितने लोगों को तेरा परमेश्वर यहोवा तेरे वश में कर देगा तू उन सभों को सत्यानाश करना उन पर तरस की दृष्टि न करना न उन के देवताओं की उपासना करना नहीं तो तू फन्दे में फंस जाएगा। यदि तू अपने मन में १७ सोचे कि वे जातियां जो मुझ से अधिक हैं सो मैं उन को क्योंकर देश से निकाल सकूं, तौभी १८ उन से न डरना जो कुछ तेरे परमेश्वर यहोवा ने फिरौन से और सारे मिस्र से किया उसे

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१९ भली भांति स्मरण रखना। जो बड़े बड़े परीक्षा के काम तू ने अपनी आंखों से देखे और जिन चिन्हों और चमत्कारों और जिस बलवन्त हाथ और बढ़ाई हुई भुजा के द्वारा तेरा परमेश्वर यहोवा तुझ को निकाल लाया उन के अनुसार तेरा परमेश्वर यहोवा उन सब लोगों से भी
२० जिन से तू डरता है करेगा। इस से अधिक तेरा परमेश्वर यहोवा उन के बीच बर्रें भी भेजेगा यहां लों कि उन में से जो बचकर छिप जाएंगे
२१ सो भी तेरे साम्हने से नाश हो जाएंगे। उन से त्रास न खा क्योंकि तेरा परमेश्वर यहोवा तेरे बीच है और वह महान और भययोग्य ईश्वर
२२ है। तेरा परमेश्वर यहोवा उन जातियों को तेरे आगे से धीरे धीरे निकाल देगा सो तू एक दम से उन का अन्त न कर सकेगा नहीं तो बनैले
२३ पशु बढ़कर तेरी हानि करेंगे। तौभी तेरा परमेश्वर यहोवा उन को तुझ से हरवा देगा और जब लों वे सत्यानाश न हो जाएं तब लों उन
२४ को अति व्याकुल करता रहेगा। और वह उन के राजाओं को तेरे हाथ में करेगा और तू उन का नाम भी धरती पर से[1] मिटा डालेगा उन में से कोई भी तेरे साम्हने खड़ा न रह सकेगा और
२५ अन्त में तू उन्हें सत्यानाश कर डालेगा। उन के देवताओं की खुदी हुई मूरतें तुम आग में जला देना जो चान्दी वा सोना उन पर मढ़ा हो उस का लालच करके न ले लेना नहीं तो तू उस के कारण फंदे में फंसेगा क्योंकि ऐसी वस्तुएं तुम्हारे परमेश्वर यहोवा के लेखे घिनौनी
२६ हैं। और कोई घिनौनी वस्तु अपने घर में न ले आना नहीं तो तू भी उस के समान सत्यानाश की वस्तु ठहरेगा बरन उसे सत्यानाश की वस्तु जानकर उस से घिन ही घिन और बैर ही बैर रखना॥

**८. जो** जो आज्ञा मैं आज तुझे सुनाता हूं उन सभों पर चलने की चौकसी करना इस लिये कि तुम जीते और बढ़ते रहो और जिस देश के विषय यहोवा ने तुम्हारे पितरों से किरिया खाई है उस में जाकर उस
२ के अधिकारी हो जाओ। और स्मरण रख कि तेरा परमेश्वर यहोवा इन चालीस बरसों में तुझे सारे मार्ग में इस लिये ले आया है कि वह तुझे दीन बनाए और तेरी परीक्षा करके जान ले कि तेरे मन में क्या क्या है और तू उस की आज्ञाओं को पालेगा वा नहीं। उस ने तुझ को
३ दीन बनाया और भूखा होने दिया फिर मान् जिसे न तू न तेरे पुरखा जानते थे वही तुझ को खिलाया इस लिये कि वह तुझ को सिखाए कि मनुष्य केवल रोटी से नहीं जीता जो जो वचन यहोवा के मुंह से निकलते हैं उन से वह
४ जीता है। इन चालीस बरसों में तेरे वस्त्र पुराने न हुए और तेरे तन से नहीं गिरे और
५ न तेरे पांव फूले। फिर अपने मन में सोच कि जैसा कोई अपने बेटे को ताड़ना देता वैसे ही तेरा परमेश्वर यहोवा तुझ को ताड़ना देता है।
६ सो अपने परमेश्वर यहोवा की आज्ञाओं को मानते हुए उस के मार्गों पर चलना और उस का
७ भय मानना। क्योंकि तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे एक उत्तम देश में लिये जाता है जो जल बहती हुई नदियों का और तराइयों और पहाड़ों से निकलते हुए गहिरे गहिरे सोतों का देश है।
८ फिर वह गेहूं जौ दाखलताओं अंजीरों और अनारों का देश है और तेलवाली जलपाई और
९ मधु का भी देश है। उस देश में अन्न की महंगी न होगी बरन उस में तुझे किसी पदार्थ की घटी न होगी वहां के पत्थर लोहे के हैं[1] और वहां के पहाड़ों में से तू ताम्बा खोदकर निकाल
१० सकेगा। और तू पेट भर खाएगा और उस उत्तम देश के कारण जो तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे देगा उस का धन्य मानेगा।
११ सचेत रह न हो कि अपने परमेश्वर यहोवा को बिसराकर उस की जो जो आज्ञा नियम और विधि मैं आज तुझे सुनाता हूं उन का
१२ मानना छोड़ दे, ऐसा न हो कि जब तू खाकर तृप्त हो और अच्छे अच्छे घर बनाकर उन
१३ में बसे, और तेरी गाय बैलों और भेड़ बकरियों की बढ़ती हो और तेरा सोना चान्दी बरन तेरा
१४ सब प्रकार का धन बढ़ जाए, तब तेरा मन फूल जाए और तू अपने परमेश्वर यहोवा को भूल जाए जो तुझे दासत्व के घर अर्थात मिस्र देश
१५ से निकाल लाया है, और उस बड़े और भयानक जंगल में से ले आया है जहां तेज विषवाले[2] सर्प और बिच्छू हैं और बिना जल के सूखे देश में उस ने तेरे लिये चकमक की चटान से जल
१६ निकाला, और तुझे जंगल में मान् खिलाया

(१) मूल में. आकाश के तले से।

(१) मूल में. जिस के पत्थर लोहा हैं।
(२) मूल में. जलते हुए।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



जिसे तुम्हारे पुरखा न जानते थे इस लिये कि वह तुझे दीन बनाए और तेरी परीक्षा कर कर १७ के अन्त में तेरा भला ही करे। और न हो कि तू सोचने लगे कि यह संपत्ति मेरे ही सामर्थ्य १८ और मेरे ही भुजबल से मुझे प्राप्त हुई। पर तू अपने परमेश्वर यहोवा को स्मरण रखना कि वही है जो तुझे संपत्ति प्राप्त करने का सामर्थ्य इस लिये देता है कि जो वाचा उस ने तेरे पितरों से किरिया खाकर बांधी थी उस को १९ पूरा करे जैसा आज प्रगट है। यदि तू अपने परमेश्वर यहोवा को बिसराकर दूसरे देवताओं के पीछे हो ले और उन की उपासना और उन को दण्डवत करे तो मैं आज तुम को चिता देता हूं कि तुम निःसंदेह नाश हो जाओगे। २० जिन जातियों को यहोवा तुम्हारे सन्मुख से नाश करने पर है उन्हीं की नाईं तुम भी अपने परमेश्वर यहोवा की न मानने के कारण नाश हो जाओगे॥

९. हे इस्राएल सुन आज तू यर्दन पार इस लिये जानेवाला है कि ऐसी जातियों को जो तुझ से बड़ी और सामर्थी हैं और ऐसे बड़े नगरों को जिन की शहरपनाह आकाश से २ बातें करती हैं[1] अपने अधिकार में ले। उन में बड़े बड़े और लम्बे लम्बे लोग अर्थात अनाकवंशी रहते हैं जिन का हाल तू जानता है और उन के विषय तू ने यह सुना है कि अनाकवंशियों के ३ साम्हने कौन ठहर सकता है। सो आज यह जान रख कि जो तेरे आगे भस्म करनेहारी आग की नाईं पार जानेहारा है वह तेरा परमेश्वर यहोवा है और वह उन का सत्यानाश करेगा और तेरे साम्हने दबा देगा और तू यहोवा के कहे के अनुसार उन को उस देश से ४ निकालकर शीघ्र नाश करेगा। जब तेरा परमेश्वर यहोवा उन्हें तेरे साम्हने से धकियाकर निकाल चुके तब यह न सोचना कि यहोवा मेरे धर्म्म के कारण मुझे इस देश का अधिकारी होने को ले आया है बरन उन जातियों की दुष्टता ही के कारण यहोवा उन को तेरे साम्हने ५ से निकालता है। तू जो उन के देश का अधिकारी होने को जाने पर है इस का कारण तेरा धर्म्म वा मन की सिधाई नहीं है तेरा परमेश्वर यहोवा जो उन जातियों को तेरे साम्हने से निकालता है इसका कारण उन की दुष्टता है और यह भी कि जो वचन उस ने इब्राहीम इस्हाक और याकूब नाम तेरे पितरों को किरिया खाकर दिया था उस को वह पूरा करना चाहता है। ६ सो यह जान रख कि तेरा परमेश्वर यहोवा जो तुझे वह अच्छा देश देता है कि तू उस का अधिकारी हो सो तेरे धर्म्म के कारण नहीं देता क्योंकि ७ तू तो हठीली[2] जाति है। इस बात का स्मरण कर और कभी न भूल कि जंगल में तू ने किस किस रीति अपने परमेश्वर यहोवा को क्रोधित किया बरन जिस दिन से तू मिस्र देश से निकला जब लों तुम इस स्थान पर न पहुंचे तब लों तुम ८ यहोवा से बलुआ ही बलुआ करते आये हो। फिर होरेब के पास भी तुम ने यहोवा को क्रोधित किया और वह कोप करके तुम्हें सत्यानाश करने ९ को उठा। जब मैं उस वाचा की पत्थर की पटियाओं को जो यहोवा ने तुम से बांधी थी लेने के लिये पर्वत पर चढ़ गया तब चालीस दिन और चालीस रात पर्वत पर रहा मैं ने न तो १० रोटी खाई न पानी पिया। और यहोवा ने मुझे अपने ही हाथ[3] की लिखी हुई पत्थर की दोनों पटियाओं को सौंपा और जितने वचन यहोवा ने पर्वत पर आग के बीच में से सभा के दिन तुम से कहे थे सो सब उन पर लिखे हुए थे। ११ और चालीस दिन और चालीस रात के बीते पर यहोवा ने पत्थर की वे दो वाचा की पटियाएं मुझे दिईं। और यहोवा ने मुझ से कहा १२ उठ यहां से झट नीचे जा क्योंकि तेरी प्रजा के लोग जिन को तू मिस्र से निकाल ले आया है सो बिगड़ गये हैं जिस मार्ग पर चलने की आज्ञा मैं ने उन्हें दिई थी उस को उन्हों ने झटपट छोड़ दिया है अर्थात उन्हों ने एक मूरत ढालकर बना लिई है। फिर यहोवा ने मुझ से कहा मैं ने उन १३ लोगों को देखा कि वे हठीली[2] जाति के हैं। सो १४ अब मुझे मत रोक मैं उन्हें सत्यानाश करूं और धरती पर से[4] उन का नाम तक मिटा डालूं और उन से बढ़कर एक बड़ी और सामर्थी जाति तुझी से उत्पन्न करूं। तब मैं घूमकर पर्वत से १५ उतर चला और पर्वत आग से जल रहा था और मेरे दोनों हाथों में वाचा की दोनों पटियाएं थीं। और मैं ने देखा कि तुम ने अपने परमेश्वर १६

(१) मूल में. आकाश लों गढ़वाले नगरों को।

(२) मूल में. कड़ी गर्दनवाला। (३) मूल में. परमेश्वर की अंगुली। (३) मूल में. कड़ी गर्दनवाली। (४) मूल में. आकाश के तले से।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



यहोवा के विरुद्ध पाप किया और एक बछड़ा ढालकर बना लिया जिस मार्ग पर चलने की आज्ञा यहोवा ने तुम को दिई थी उस को १७ तुम ने झटपट छोड़ दिया था। सो मैं ने दोनों पटियाओं को अपने दोनों हाथों से लेकर फेंक दिया और वे तुम्हारे देखते टुकड़े १८ टुकड़े हो गईं। तब तुम्हारे उस बड़े पाप के कारण जिस करके तुम ने यहोवा के लेखे में बुराई करने से उसे रिस दिलाई थी मैं यहोवा के साम्हने गिर पड़ा और पहिले की नाईं अर्थात चालीस दिन और चालीस रात तक न १९ तो रोटी खाई न पानी पिया। मैं तो यहोवा के उस कोप और जलजलाहट से डरता था जिस से वह तुम्हें सत्यानाश करने को उठा था और उस बार भी यहोवा ने मेरी सुन लिई। २० और यहोवा हारून से इतना कोपित हुआ कि उसे भी सत्यानाश करने को उठा सो उसी समय मैं ने हारून के लिये भी प्रार्थना किई। २१ और मैं ने वह बछड़ा जिसे बनाकर तुम पापी हुए थे ले आग में डालकर फूंक दिया और पीस पीसकर चूर चूर कर डाला और उस नदी में फेंक २२ दिया जो पर्वत से उतरी थी। फिर तबेरा और मस्सा और क्रिब्रोथत्तावा में भी तुम ने यहोवा २३ को रिस दिलाई थी। फिर जब यहोवा ने तुम को कादेशबर्न से यह कहकर भेजा कि जाकर उस देश के जो मैं ने तुम्हें दिया है अधिकारी हो जाओ तब भी तुम ने अपने परमेश्वर यहोवा की आज्ञा के विरुद्ध बलुआ किया और न तो उस का विश्वास किया न उस की बात मानी। २४ बरन जिस दिन से मैं तुम्हें जानता हूं उस दिन २५ से तुम यहोवा से बलुआ करते आये हो। सो मैं यहोवा के साम्हने चालीस दिन और चालीस रात पड़ा रहा इस लिये कि यहोवा २६ ने तुम्हें सत्यानाश करने को कहा था। और मैं ने यहोवा से यह प्रार्थना किई कि हे प्रभु यहोवा अपना प्रजारूपी निज भाग जिसे तू ने अपने प्रताप से छुड़ा लिया और बलवन्त हाथ बढ़ाकर मिस्र से निकाल लाया है उसे नाश न २७ कर। अपने दास इब्राहीम इसहाक और याकूब की सुधि कर और इन लोगों की कठोरता और २८ दुष्टता और पाप पर चित्त न धर। न हो कि जिस देश से तू हम को निकाल ले आया है उस के लोग यह कहने लगें कि यहोवा जो उन्हें उस देश में जिस के देने का वचन उन को दिया था पहुंचा न सका और उन से बैर भी रखता था इसी से उस ने उन्हें जंगल में निकालकर मार डाला है। २९ ये तेरी प्रजा और निज भाग हैं और इन को तू अपने बड़े सामर्थ्य और बढ़ाई हुई भुजा के द्वारा निकाल ले आया है॥

१०. उस समय यहोवा ने मुझ से कहा पहिली पटियाओं के समान पत्थर की दो और पटियाएं गढ़ ले और उन्हें लेकर मेरे पास पर्वत पर चढ़ आ और लकड़ी का एक संदूक बनवा ले। २ और मैं उन पटियाओं पर वे ही वचन लिखूंगा जो उन पहिली पटियाओं पर थे जिन्हें तू ने तोड़ डाला और तू उन्हें उस संदूक में रखना। ३ सो मैं ने बबूल की लकड़ी का एक संदूक बनवाया और पहिली पटियाओं के समान पत्थर की दो और पटियाएं गढ़ीं तब उन्हें हाथों में लिये हुए पर्वत पर चढ़ ४ गया। और जो दस वचन यहोवा ने सभा के दिन पर्वत पर आग के बीच में से तुम से कहे थे वे ही उस ने पहिलों के समान उन पटियाओं ५ पर लिखे और उन को मुझे सौंप दिया। तब मैं फिरकर पर्वत से उतर आया और पटियाओं को अपने बनवाये हुए संदूक में धर दिया और यहोवा की आज्ञा के अनुसार वे वहीं रक्खी ६ हुई हैं। तब इस्राएली याकानियों के कूओं से कूच करके मोसेरा लों आये वहां हारून मर गया और उस को वहीं मिट्टी दिई गई और उस का पुत्र एलाजार उस के स्थान पर याजक का काम ७ करने लगा। वे वहां से कूच करके गुद्गोदा को और गुद्गोदा से योत्बाता को जो जल बहती ८ हुई नदियों का देश है पहुंचे। उस समय यहोवा ने लेवी गोत्र को इस लिये अलग किया कि वे यहोवा की वाचा का संदूक उठाया करें और यहोवा के सन्मुख खड़े होकर उस की सेवाटहल किया करें और उस के नाम से आशीर्वाद दिया करें जैसे कि आज के दिन लों होता है। ९ इस कारण लेवीयों को अपने भाइयों के साथ कोई निज अंश वा भाग नहीं मिला यहोवा ही उन का निज भाग है जैसे कि तेरे परमेश्वर १० यहोवा ने उन से कहा था। मैं तो पहिले की नाईं उस पर्वत पर चालीस दिन और चालीस रात ठहरा रहा और उस बार भी यहोवा ने मेरी सुनी और तुझे नाश करने की मनसा छोड़ दिई।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



११ सो यहोवा ने मुझ से कहा तू इन लोगों की अगुवाई कर कि जिस देश के देने को मैं ने उन के पितरों से किरिया खाकर कहा था उस में वे जाकर उस को अपने अधिकार में कर लें ॥

१२ और अब हे इस्राएल तेरा परमेश्वर यहोवा तुझ से इस को छोड़ क्या चाहता है कि तू अपने परमेश्वर यहोवा का भय माने उस के सारे मार्गों पर चले उस से प्रेम रक्खे और अपने सारे मन और सारे जीव से उसको सेवा करे, १३ और यहोवा की जो जो आज्ञा और विधि मैं आज तुझे सुनाता हूं उन को माने जिस से तेरा १४ भला हो। सुन स्वर्ग बरन सब से ऊंचा स्वर्ग भी और पृथिवी और उस में जो कुछ है सो सब १५ तेरे परमेश्वर यहोवा ही का है। तौभी यहोवा ने तेरे पितरों से स्नेह और प्रेम रक्खा और उन के पीछे तुम लोगों को जो उन के वंश हो सारे देशों के लोगों में से चुन लिया जैसा कि आज १६ के दिन है। सो अपने अपने हृदय का खतना १७ करो और आगे को हठीले[1] न हो। क्योंकि तुम्हारा परमेश्वर यहोवा वही ईश्वरों का परमेश्वर और प्रभुओं का प्रभु महान पराक्रमी और भययोग्य ईश्वर है जो किसी का पक्ष नहीं १८ करता और न घूस लेता है। वह बपमूए और विधवा का न्याय चुकाता और परदेशियों से प्रेम करके उन्हें भोजन और वस्त्र देता है। १९ सो तुम परदेशियों से प्रेम रखना क्योंकि तुम २० भी मिस्र देश में परदेशी थे। अपने परमेश्वर यहोवा का भय मानना उसी की सेवा करना उसी के बने रहना और उसी के नाम की किरिया २१ खाना। वही तेरे स्तुति करने के योग्य है[2] और वही तेरा परमेश्वर है जिस ने तेरे साथ वे बड़े और भयानक काम किये हैं जिन्हें २२ तू ने अपनी आंखों से देखा है। तेरे पुरखा तो मिस्र जाने के समय सत्तर ही मनुष्य थे पर अब तेरे परमेश्वर यहोवा ने तेरी गिनती आकाश के तारों के समान बहुत कर दिई है ॥

**११. सो** तू अपने परमेश्वर यहोवा से प्रेम रखना और जो कुछ उस ने तुझे सौंपा है उस का अर्थात उस की विधियों नियमों और आज्ञाओं का नित्य पालन २ करना। सो तुम आज सोच रक्खो मैं तो तुम्हारे बालबच्चों से नहीं कहता जिन्हों ने न तो कुछ देखा और न जाना है कि तुम्हारे परमेश्वर यहोवा ने क्या ताड़ना किई और कैसी महिमा और बलवन्त हाथ और बढ़ाई हुई भुजा दिखाई, ३ और मिस्र में वहां के राजा फिरौन को क्या क्या चिन्ह दिखाये और उस के सारे देश में क्या क्या ४ काम किये, और उस ने मिस्र की सेना के घोड़ों और रथों से क्या किया अर्थात जब वे तुम्हारा पीछा किये हुए थे तब उस ने उन को लाल समुद्र में डुबोकर कैसे नाश कर डाला कि आज ५ तक उन का पता नहीं, और तुम्हारे इस स्थान में पहुंचने लों उस ने जंगल में तुम से क्या क्या ६ किया, और उस ने रूबेनी एलीआब के पुत्र दातान और अबीराम से क्या क्या किया अर्थात पृथिवी ने अपना मुंह पसारके उन को घरानों डेरों और सब अनुचरों समेत सब इस्राएलियों के देखते[1] कैसे निगल लिया। ७ पर यहोवा के इन सब बड़े बड़े कामों को तुम ने अपनी आंखों ८ से देखा है। इस कारण जितनी आज्ञाएं मैं आज तुम्हें सुनाता हूं उन सभों को माना करना इस लिये कि तुम सामर्थी होकर उस देश में जिस के अधिकारी होने को तुम पार जाने पर हो प्रवेश करके उस के अधिकारी हो जाओ, ९ और उस देश में बहुत दिन रहने पाओ जिसे तुम्हें और तुम्हारे वंश को देने की किरिया यहोवा ने तुम्हारे पितरों से खाई और उस में दूध और मधु की धाराएं बहती हैं। १० देखो जिस देश के अधिकारी होने को तुम जाने पर हो सो मिस्र देश के समान नहीं है जहां से निकल आये हो जहां तुम बीज बोते थे और हरे साग के खेत की रीति के अनुसार अपने पांव से बरहा ११ बनाकर सींचते थे। पर जिस देश के अधिकारी होने को तुम पार जाने पर हो सो पहाड़ों और तराइयों का देश है और आकाश की वर्षा के जल से सिंचता है। १२ वह ऐसा देश है जिस की तेरे परमेश्वर यहोवा को सुधि रहती है बरन बरस के आदि से ले अन्त लों तेरे परमेश्वर यहोवा की दृष्टि उस पर लगातार लगी रहती है ॥

१३ और यदि तुम मेरी आज्ञाओं को जो मैं आज तुम्हें सुनाता हूं ध्यान से सुनकर अपने सारे मन और सारे जीव के साथ अपने परमेश्वर यहोवा से प्रेम रक्खे हुए उस की सेवा करते रहो, तो १४

(१) मूल में. कड़ी गर्दनवाले। (२) मूल में. वही तेरी स्तुति है।

(१) मूल में. बीच में।



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



मैं तुम्हारे देश में बरसात के आदि और अन्त दोनों समयों की वर्षा को अपने अपने समय पर किया करूंगा जिस से तू अपना अन्न नया दाखमधु और टटका तेल संचय कर सकेगा। १५ और मैं तेरे पशुओं के लिये तेरे मैदान में घास उपजाऊंगा और तू पेट भर भर खा सकेगा। १६ सो अपने विषय सचेत रहो न हो कि तुम अपने मन में धोखा खाओ और बहककर दूसरे देवताओं की उपासना और उन को दण्डवत करने लगो, १७ और यहोवा का कोप तुम पर भड़के और वह आकाश की वर्षा बन्द कर दे और भूमि अपनी उपज न दे और तुम उस उत्तम देश में से जो यहोवा तुम्हें देता है शीघ्र नाश हो जाओ। १८ सो तुम मेरे ये वचन अपने अपने मन और जीव में धारण किये रहना और चिन्हानी करके अपने हाथों पर बांधना और वे तुम्हारी आंखों के बीच टीके का काम दे। १९ और तुम घर में बैठे मार्ग पर चलते लेटते उठते इन की चर्चा करके अपने लड़केबालों को सिखाया करना। २० और इन्हें अपने अपने घर के चौखट के बाजुओं २१ और अपने फाटकों के ऊपर लिखना, इस लिये कि जिस देश के विषय यहोवा ने तेरे पितरों से किरिया खाकर कहा कि मैं उसे तुम्हें दूंगा उस में तुम्हारे और तुम्हारे लड़केबालों के दिन बहुत हों बरन जब लों पृथिवी के ऊपर का आकाश बना रहे तब लों वे भी बने रहें। २२ सो यदि तुम इन सब आज्ञाओं के मानने में जो मैं तुम्हें सुनाता हूं पूरी चौकसी करके अपने परमेश्वर यहोवा से प्रेम रक्खो और उस के सारे मार्गों पर चलो और उस के बने रहो, २३ तो यहोवा उन सब जातियों को तुम्हारे आगे से निकालेगा और तुम अपने से बड़ी और सामर्थी जातियों के अधिकारी हो जाओगे। २४ जिस जिस स्थान पर तुम्हारे पांव पड़ें वे सब तुम्हारे हो जाएंगे अर्थात जंगल से लबानोन तक और परात नाम महानद से ले पश्चिम के समुद्र लों तुम्हारा सिवाना होगा। २५ तुम्हारे साम्हने कोई भी खड़ा न रह सकेगा क्योंकि जितनी भूमि पर तुम्हारे पांव पड़ें उस सब पर रहनेहारों के मन में तुम्हारा परमेश्वर यहोवा अपने वचन के अनुसार तुम्हारे कारण डर और थरथराहट उपजाएगा॥

२६ सुनो मैं आज के दिन तुम को आशीस और २७ स्राप दोनों दिखाता हूं। अर्थात यदि तुम अपने परमेश्वर यहोवा की इन आज्ञाओं को जो मैं आज तुम्हें सुनाता हूं मानो तो तुम पर आशीस होगी। २८ और यदि तुम अपने परमेश्वर यहोवा की आज्ञाओं को न मानो और जिस मार्ग की आज्ञा मैं आज सुनाता हूं उसे छोड़कर दूसरे देवताओं के पीछे हो लो जिन्हें तुम नहीं जानते तो तुम पर स्राप पड़ेगा॥

२९ और जब तेरा परमेश्वर यहोवा तुझ को उस देश में पहुंचाए जिस के अधिकारी होने को तू जाने पर है तब आशीस गरिज्जीम पर्वत पर से और स्राप एबाल पर्वत पर से सुनाना[1]। ३० क्या वे यर्दन के पार सूर्य्य के अस्त होने की ओर अराबा के निवासी कनानियों के देश में गिल्गाल के साम्हने मोरे के बांज वृक्षों के पास नहीं हैं। ३१ तुम तो यर्दन पार इसी लिये जाने पर हो कि जो देश तुम्हारा परमेश्वर यहोवा तुम्हें देता है उस के अधिकारी हो जाओ और तुम उस के अधिकारी होकर उस में बास करोगे। ३२ सो जितनी विधियां और नियम मैं आज तुम को सुनाता हूं उन सभों के मानने में चौकसी करना॥

**१२. जो** देश तुम्हारे पितरों के परमेश्वर यहोवा ने तुम्हें अधिकार में लेने को दिया है उस में जब लों तुम भूमि पर जीते रहो तब लों इन विधियों और नियमों के मानने में चौकसी करना। २ जिन जातियों के तुम अधिकारी होगे उन के लोग ऊंचे ऊंचे पहाड़ों वा टीलों पर वा किसी भांति के हरे वृक्ष के तले जितने स्थानों में अपने देवताओं की उपासना करते हैं उन सभों को तुम पूरी रीति से नाश कर डालना। ३ उन की वेदियों को ढा देना उन की लाठों को तोड़ डालना उन की अशेरा नाम मूरतों को आग में जला देना और उन के देवताओं की खुदी हुई मूरतों को काटकर गिरा देना कि उस देश में से उन के नाम तक मिट जाएं। ४ फिर जैसे वे करते हैं तुम अपने परमेश्वर यहोवा के लिये वैसे न करना। ५ बरन जो स्थान तुम्हारा परमेश्वर यहोवा तुम्हारे सब गोत्रों में से चुन लेगा कि वहां अपना नाम बनाये रक्खे उस के उसी निवासस्थान के पास जाया करना। ६ और वहीं तुम अपने होमबलि मेलबलि दशमांश और उठाई हुई भेंटें और मन्नत

(१) मूल में, पर्ब्बत पर रखना।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



की वस्तुएं और स्वेच्छाबलि और गायबैलों और भेड़बकरियों के पहिलौठे ले जाया करना। ७ और वहीं तुम अपने परमेश्वर यहोवा के साम्हने भोजन करना और अपने अपने घराने समेत उन सब कामों पर जिन में तुम ने हाथ लगाया हो और जिन पर तुम्हारे परमेश्वर यहोवा की ८ आशीस मिली हो आनन्द करना। जैसे हम आजकल यहां जो काम जिस को भावता है ९ सोई करते हैं वैसे तुम न करना। जो विश्राम-स्थान तुम्हारा परमेश्वर यहोवा तुम्हारे भाग में देता है वहां तुम अब लों तो नहीं पहुंचे। १० पर जब तुम यर्दन पार जाकर उस देश में जिस के भागी तुम्हारा परमेश्वर यहोवा तुम्हें करता है बस जाओ और वह तुम्हारे चारों ओर के सब शत्रुओं से तुम्हें बिश्राम दे और ११ तुम निडर रहने पाओ, तब जो स्थान तुम्हारा परमेश्वर यहोवा अपने नाम का निवास ठहराने के लिये चुन ले उसी में तुम अपने होमबलि मेलबलि दशमांश उठाई हुई भेंटें और मन्नतों की सब उत्तम उत्तम वस्तुएं जो तुम यहोवा के लिये संकल्प करोगे निदान जितनी वस्तुओं की आज्ञा मैं तुम को सुनाता हूं उन सभों को १२ वहीं ले जाया करना। और वहां तुम अपने अपने बेटे बेटियों और दास दासियों सहित अपने परमेश्वर यहोवा के साम्हने आनन्द करना और जो लेवीय तुम्हारे फाटकों में रहे वह भी आनन्द करे क्योंकि उस का तुम्हारे संग कोई १३ निज भाग वा अंश न होगा। सचेत रह कि तू अपने होमबलियों को हर एक स्थान पर जो १४ देखने में आए न चढ़ाए। जो स्थान तेरे किसी गोत्र में यहोवा चुन ले वहीं अपने होमबलियों को चढ़ाया करना और जिस जिस काम की आज्ञा मैं तुझ को सुनाता हूं उस को वहीं करना। १५ पर तू अपने सब फाटकों के भीतर अपने जी की इच्छा और अपने परमेश्वर यहोवा की दिई हुई आशीस के अनुसार पशु मारके खा सकेगा शुद्ध और अशुद्ध मनुष्य दोनों खा सकेंगे जैसे १६ कि चिकारे और हरिण का मांस। पर उस का लोहू न खाना उसे जल की नाईं भूमि पर १७ उण्डेल देना। फिर अपने अन्न वा नये दाखमधु वा टटके तेल का दशमांश और अपने गायबैलों वा भेड़बकरियों के पहिलौठे और अपनी मन्नतों की कोई वस्तु और अपने स्वेच्छाबलि और उठाई हुई भेंटें अपने सब फाटकों के भीतर न खाना। उन्हें अपने परमेश्वर यहोवा १८ के साम्हने उसी स्थान पर जिस को वह चुने अपने बेटे बेटियों और दास दासियों के और जो लेवीय तेरे फाटकों के भीतर रहेंगे उन के साथ खाना और तू अपने परमेश्वर यहोवा के साम्हने अपने सब कामों पर जिन में हाथ लगाया हो आनन्द करना। सचेत रह कि जब लों तू भूमि १९ पर जीता रहे तब लों लेवीयों को न छोड़ना॥

जब तेरा परमेश्वर यहोवा अपने वचन के २० अनुसार तेरा देश बढ़ाए और तेरा जी मांस खाना चाहे और तू सोचने लगे कि मैं मांस खाऊंगा तब जो मांस तेरा जी चाहे सो खा सकेगा। जो स्थान तेरा परमेश्वर यहोवा २१ अपना नाम बनाये रखने के लिये चुन ले वह यदि तुझ से बहुत दूर हो तो जो गायबैल भेड़बकरी यहोवा ने तुझे दिई हों उन में से जो कुछ तेरा जी चाहे सो मेरी आज्ञा के अनुसार मारके अपने फाटकों के भीतर खा सकेगा। जैसे चिकारे और हरिण का मांस खाया जाता २२ है वैसे ही उन को भी खा सकेगा शुद्ध अशुद्ध दोनों प्रकार के मनुष्य उन का मांस खा सकेंगे। पर उन का लोहू किसी भांति न खाना क्योंकि २३ लोहू जो है सो प्राण ही है और तू मांस के साथ प्राण न खाना। उस को न खाना उसे २४ जल की नाईं भूमि पर उण्डेल देना। तू उसे न २५ खाना इस लिये कि वह काम करने से जो यहोवा के लेखे ठीक है तेरा और तेरे पीछे तेरे वंश का भी भला हो। पर जब तू कोई वस्तु २६ पवित्र करे वा मन्नत माने तो ऐसी वस्तुएं लेकर उस स्थान को जाना जिस को यहोवा चुन लेगा। और वहां अपने होमबलियों के मांस २७ और लोहू दोनों को अपने परमेश्वर यहोवा की वेदी पर चढ़ाना और मेलबलियों का लोहू उस की वेदी पर उण्डेल कर उन का मांस खाना। इन बातों को जिन की आज्ञा मैं तुझे सुनाता २८ हूं चित्त लगाकर सुन कि जब तू वह काम करे जो तेरे परमेश्वर यहोवा के लेखे भला और ठीक है तब तेरा और तेरे पीछे तेरे वंश का भी सदा लों भला होता रहे॥

जब तेरा परमेश्वर यहोवा उन जातियों को २९ जिन का अधिकारी होने को तू जाने पर है तेरे आगे से नाश करे और तू उन का अधिकारी होकर उन के देश में बस जाए। तब सचेत रहना ३० न हो कि उन के सत्यानाश होने के पीछे तू भी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

उन की नाईं फंस जाए अर्थात यह कह कर उन के देवताओं को न पूछना कि उन जातियों के लोग अपने देवताओं की उपासना किस रीति करते थे मैं भी वैसी ही करूंगा। ३१ तू अपने परमेश्वर यहोवा से ऐसा बरताव न करना क्योंकि जितने प्रकार के कामों से यहोवा घिन और बैर रखता है उन सभों को उन्हों ने अपने देवताओं के लिये किया है वरन अपने बेटे बेटियों को भी वे अपने देवताओं के लिये होम करके जलाते हैं॥

३२ जितनी बातों की मैं तुमको आज्ञा देता हूं उन को चौकस होकर माना करना न तो उन में कुछ बढ़ाना और न कुछ घटाना॥

**१३. यदि** तेरे बीच कोई नबी वा स्वप्न देखनेहारा प्रगट होकर तुझे २ कोई चिन्ह वा चमत्कार दिखाए। और जिस चिन्ह वा चमत्कार को प्रमाण ठहराकर वह तुझ से कहे कि आओ हम पराये देवताओं के पीछे होकर जो अब लों तुम्हारे अनजाने रहे ३ उन की उपासना करें सो पूरा हो जाए। तौभी तू उस नबी वा स्वप्न देखनेहारे के वचन पर कान न धरना क्योंकि तुम्हारा परमेश्वर यहोवा तुम्हारी परीक्षा लेगा इस लिये कि जान ले कि ये मुझ से अपने सारे मन और सारे जीव के ४ साथ प्रेम रखते हैं वा नहीं। तुम अपने परमेश्वर यहोवा के पीछे चलना और उस का भय मानना और उस की आज्ञाओं पर चलना और उसका वचन मानना और उसकी सेवा करना ५ और उस के बने रहना। और ऐसा नबी वा स्वप्न देखनेहारा जो तुम को तुम्हारे उस परमेश्वर यहोवा से फेरके जिस ने तुम को मिस्र देश से निकाला और दासत्व के घर से छुड़ाया है तेरे उसी परमेश्वर यहोवा के मार्ग से बहकाने की बात कहनेहारा ठहरेगा इस कारण वह मार डाला जाए। इस रीति तू अपने बीच में से ऐसी बुराई को दूर करना॥

६ यदि तेरा सगा भाई वा बेटा वा बेटी वा तेरी अर्द्धांगिन[1] वा प्राणप्रिय तेरा कोई मित्र निराले में तुझ को यह कहकर फुसलाने लगे कि आओ हम दूसरे देवताओं की उपासना करें ७ जिन्हें न तू न तेरे पुरखा जानते थे, चाहे वे तुम्हारे निकट रहनेहारे आसपास के लोगों के चाहे पृथिवी की एक छोर से लेकर दूसरी छोर लों दूर दूर रहनेहारों के देवता हों, तो उस की ८ न मानना वरन उस की न सुनना और न उस पर तरस खाना न कोमलता दिखाना न उस ९ को छिपा रखना। उस को अवश्य घात करना उस के घात करने में पहिले तेरा हाथ उठे पीछे सब लोगों के हाथ उठें। उस पर ऐसा पत्थर- १० वाह करना कि वह मर जाए क्योंकि उस ने तुझ को तेरे उस परमेश्वर यहोवा की ओर से जो तुझ को दासत्व के घर अर्थात मिस्र देश से निकाल लाया है बहकाने का यत्न किया है। और सारे इस्राएली सुनकर भय खाएंगे ११ और ऐसा बुरा काम फिर तेरे बीच न करेंगे॥

यदि तेरे किसी नगर के विषय जो तेरा परमे- १२ श्वर यहोवा तुझे रहने के लिये देता है ऐसी बात तेरे सुनने में आए कि, कितने अधम पुरुषों १३ ने तुम्हारे बीच में से निकलकर अपने नगर के निवासियों को यह कहकर बहका दिया है कि आओ हम दूसरे देवताओं की जो अब लों तुम्हारे अनजाने रहे उपासना करें, तो पूछपाछ १४ करना और खोजना और भली भांति पता लगाना और जो यह बात सच हो और कुछ भी संदेह न रहे कि तेरे बीच ऐसा घिनौना काम किया जाता है, तो अवश्य उस नगर के निवा- १५ सियों को तलवार से मार डालना और पशु आदि उस सब समेत जो उस में हो उस को तलवार से सत्यानाश करना। और उस में की १६ सारी लूट चौक के बीच इकट्ठी कर उस नगर को लूट समेत अपने परमेश्वर यहोवा के लिये मानो सर्व्वांग होम करके जलाना और वह सदा लों डीह रहे वह फिर बसाया न जाए। और कोई सत्यानाश की वस्तु तेरे हाथ न १७ लगने पाए कि यहोवा अपने भड़के हुए कोप से शान्त होकर जैसा उस ने तेरे पितरों से किरिया खाई थी वैसा ही तुझ से दया का व्यवहार करे और दया करके तुझ को गिनती में बढ़ाए। यह तब होगा जब तू अपने परमेश्वर यहोवा की १८ मानते हुए जितनी आज्ञाएं मैं आज तुझे सुनाता हूं उन सभों को मानेगा और जो तेरे परमेश्वर यहोवा के लेखे में ठीक है सोई करेगा॥

**१४. तुम** अपने परमेश्वर यहोवा के पुत्र हो सो मुए हुओं के कारण न तो अपना शरीर चीरना और न भौंहों के बाल

(१) मूल में, तुम्हारी गोद की स्त्री।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२ मुंड़ाना[1]। क्योंकि तू अपने परमेश्वर यहोवा के लिये एक पवित्र समाज है और यहोवा ने तुझ को पृथिवी भर के सब देशों के लोगों में से अपना निज धन होने के लिये चुन लिया है॥

३, ४ तू कोई घिनौनी वस्तु न खाना। जो पशु तुम खा सकते हो सो ये हैं अर्थात गाय बैल ५ भेड़ बकरी, हरिण चिकारा यखमूर बनैली बकरी साबर नीलगाव और बनैली भेड़। ६ निदान पशुओं में से जितने पशु चिरे वा फटे खुरवाले और पागुर करनेवाले होते हैं उन का ७ मांस तुम खा सकते हो। पर पागुर करनेहारों वा चिरे खुरवालों में से इन पशुओं को अर्थात ऊंट खरहा और शापान को न खाना क्योंकि ये पागुर तो करते पर चिरे खुर के नहीं होते इस ८ से वे तुम्हारे लिये अशुद्ध हैं। फिर सूअर जो चिरे खुर का तो होता है पर पागुर नहीं करता इस से वह तुम्हारे लिये अशुद्ध है सो न तो इन का मांस खाना और न इन की लोथ छूना॥

९ फिर जितने जलजन्तु हैं उन में से तुम इन्हें खा सकते हो अर्थात जितनों के पंख और चोंये १० होते हैं। पर जितने बिना पंख और चोंये के होते हैं उन्हें तुम न खाना क्योंकि वे तुम्हारे लिये अशुद्ध हैं॥

११ सब शुद्ध पक्षियों का मांस तो तुम खा सकते १२ हो। पर इन का मांस न खाना अर्थात उकाब १३ हड़फोड़ कुरर, गरुड़ चील और भांति भांति १४ के शाहीं, और भांति भांति के सब काग, १५ शुतर्मुर्ग तहमास जलकुक्कुट और भांति भांति १६ के बाज, छोटा और बड़ा दोनों जाति का उल्लू १७, १८ और घुग्घू, धनेश गिद्ध हाड़गील, सारस १९ भांति भांति के बगुले नौवा और चमगीदड़, और जितने रेंगनेहारे पंखवाले हैं सो सब तुम्हारे लिये २० अशुद्ध हैं, वे खाए न जाएं। पर सब शुद्ध पंखवालों का मांस तुम खा सकते हो॥

२१ जो अपनी मृत्यु से मर जाए उसे तुम न खाना उसे अपने फाटकों के भीतर किसी परदेशी को खाने के लिये दे सकते हो वा किसी बिराने के हाथ बेच सकते हो पर तू तो अपने परमेश्वर यहोवा के लिये पवित्र समाज है। बकरी का बच्चा उस की माता के दूध में न सिझाना॥

२२ बीज की सारी उपज में से जो बरस बरस खेत में उपजे दशमांश अवश्य अलग करके रखना। और जिस स्थान को तेरा परमेश्वर २३ यहोवा अपने नाम का निवास ठहराने के लिये चुन ले उस में अपने अन्न नये दाखमधु और टटके तेल का दशमांश और अपने गाय बैलों और भेड़ बकरियों के पहिलौठे अपने परमेश्वर यहोवा के साम्हने खाया करना जिस से तुम उस का भय नित्य मानना सीखोगे। पर यदि २४ वह स्थान जिस को तेरा परमेश्वर यहोवा अपना नाम बनाये रखने के लिये चुन लेगा बहुत दूर हो और इस कारण वहां की यात्रा तेरे लिये इतनी लम्बी हो कि तू अपने परमेश्वर यहोवा की आशीस से मिली हुई वस्तुएं वहां न ले जा सके, तो उसे बेचके रूपैये को बांध हाथ में लिये २५ हुए उस स्थान पर जाना जो तेरा परमेश्वर यहोवा चुन लेगा। और वहां गायबैल वा भेड़- २६ बकरी वा दाखमधु वा मदिरा वा किसी भान्ति की वस्तु क्यों न हो जो तेरा जी चाहे सो उसी रूपैये से मोल लेकर अपने घराने समेत अपने परमेश्वर यहोवा के साम्हने खाकर आनन्द करना। और अपने फाटकों के भीतर के लेवीय २७ को न छोड़ना क्योंकि तेरे साथ उस का कोई भाग वा अंश न होगा॥

तीन तीन बरस के बीते पर तीसरे[1] बरस की २८ उपज का सारा दशमांश निकालकर अपने फाटकों के भीतर इकट्ठा कर रखना। तब २९ लेवीय जिस का तेरे संग कोई निज भाग वा अंश न होगा वह और जो परदेशी और बपमुए और विधवाएं तेरे फाटकों के भीतर हों वे भी आकर पेट भर खाएं जिस से तेरा परमेश्वर यहोवा तेरे सब कामों में तुझे आशीस दे॥

## १५.

सात बरस के बीते पर उगाही छोड़ देना, २ अर्थात जिस किसी ऋण देनेहारे ने अपने पड़ोसी को कुछ उधार दिया हो सो उस की उगाही छोड़ दे और अपने पड़ोसी वा भाई से उस को बरबस न भरवा ले क्योंकि यहोवा के नाम से उगाही छोड़ देने का प्रचार हुआ है। बिराने मनुष्य से ३ तू उसे बरबस भरवा सकता है पर जो कुछ तेरे भाई के पास तेरा हो उस की तू बिना भरवाये छोड़ देना। तेरे बीच कोई दरिद्र न रहेगा ४ क्योंकि जिस देश को तेरा परमेश्वर यहोवा तेरा भाग करके तुझे देता है कि तू उस का अधि-

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

(१) मूल में. अपनी आंखों के बीच गंजापन न करना। (१) मूल में. [illegible]

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



कारी हो उस में वह तुझे बहुत ही आशीस ५ देगा। इतना हो कि तू अपने परमेश्वर यहोवा की बात चित्त लगाकर सुने और इस सारी आज्ञा के जो मैं आज तुझे सुनाता हूं मानने में ६ चौकसी करे। तब तेरा परमेश्वर यहोवा अपने वचन के अनुसार तुझे आशीस देगा और तू बहुत जातियों को उधार देगा पर तुझे उधार लेना न पड़ेगा और तू बहुत जातियों पर प्रभुता करेगा पर वे तेरे ऊपर प्रभुता करने न पाएंगी॥

७ जो देश तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे देता है उस के किसी फाटक के भीतर यदि तेरे भाइयों में से कोई तेरे पास दरिद्र हो तो अपने उस दरिद्र भाई के लिये न तो अपना हृदय कठोर ८ करना न अपनी मुट्ठी कड़ी करना। जिस वस्तु की घटी उस को हो उस का जितना प्रयोजन हो उतना अवश्य अपना हाथ ढीला कर के उस ९ को उधार देना। सचेत रह कि तेरे मन में ऐसी अधम चिन्ता न समाए कि सातवां बरस जिस में उगाही छोड़ देना होगा सो निकट है और अपनी दृष्टि तू अपने उस दरिद्र भाई की ओर से क्रूर करके उसे कुछ देने से नाह करे और वह तेरे विरुद्ध यहोवा की दोहाई दे और यह तेरे १० लिये पाप ठहरे। तू उस को अवश्य देना और उसे देते समय तेरे मन को बुरा न लगे क्योंकि इसी बात के कारण तेरा परमेश्वर यहोवा तेरे सब कामों में जिन में तू अपना हाथ लगाएगा ११ तुझे आशीस देगा। तेरे देश में दरिद्र तो सदा पाये जाएंगे इस लिये मैं तुझे यह आज्ञा देता हूं कि तू अपने देश में के अपने दीन दरिद्र भाइयों को अपना हाथ ढीला करके अवश्य दान देना॥

१२ यदि तेरा कोई भाईबन्धु अर्थात कोई इब्री वा इब्रिन तेरे हाथ बिके और वह छः बरस तेरी सेवा कर चुके तो सातवें बरस उस को १३ अपने पास से स्वाधीन करके जाने देना। और जब तू उस को स्वाधीन करके अपने पास से १४ जाने दे तब उसे छूछे हाथ जाने न देना। बरन अपनी भेड़बकरियों और खलिहान और दाख-मधु के कुण्ड में से उस को बहुतायत से देना तेरे परमेश्वर यहोवा ने तुझे जैसी आशीस दिई १५ हो उस के अनुसार उसे देना। और इस बात को स्मरण रखना कि तू भी मिस्र देश में दास था और तेरे परमेश्वर यहोवा ने तुझे छुड़ा लिया इस कारण मैं आज तुझे यह आज्ञा सुनाता हूं। और यदि वह तुझ से और तेरे १६ घराने से प्रेम रखता और तेरे संग आनन्द से रहता हो और इस कारण तुझ से कहने लगे कि मैं तेरे पास से न जाऊंगा, तो सुतारी लेकर १७ उस का कान किवाड़ पर लगाकर छेदना तब वह सदा लों तेरा दास बना रहेगा। और अपनी दासी से भी ऐसा ही करना। जब तू उस को १८ अपने पास से स्वाधीन करके जाने दे तब उसे छोड़ देना तुझ को कठिन न जान पड़े क्योंकि उस ने छः बरस दो मजूरों के बराबर तेरी सेवा किई है और तेरा परमेश्वर यहोवा तेरे सारे कामों में तुझ को आशीस देगा॥

तेरी गायों और भेड़बकरियों के जितने पहि- १९ लौठे नर हों उन सभों को अपने परमेश्वर यहोवा के लिये पवित्र रखना, अपनी गायों के पहिलौठे से कोई काम न लेना और न अपनी भेड़बकरियों के पहिलौठे की ऊन कतरना। उस २० स्थान पर जो तेरा परमेश्वर यहोवा चुन लेगा तू यहोवा के साम्हने अपने अपने घराने समेत बरस बरस उस का मांस खाना। पर यदि उस २१ में किसी प्रकार का दोष हो जैसे वह लंगड़ा वा अंधा हो वा उस में किसी प्रकार की बुराई का दोष हो तो उसे अपने परमेश्वर यहोवा के लिये बलि न करना। उस को अपने फाटकों के २२ भीतर खाना शुद्ध अशुद्ध दोनों प्रकार के मनुष्य जैसे चिकारे और हरिण का मांस खाते हैं वैसे ही उस का भी खा सकेंगे। पर उस का लोहू २३ न खाना उसे जल की नाईं भूमि पर उण्डेल देना॥

## १६. आबीब महीने को स्मरण करके अपने परमेश्वर

यहोवा के लिये फसह नाम पर्व मानना क्योंकि आबीब महीने में तेरा परमेश्वर यहोवा रात को तुझे मिस्र से निकाल लाया। सो जो स्थान २ यहोवा अपने नाम का निवास ठहराने को चुन लेगा वहीं अपने परमेश्वर यहोवा के लिये भेड़-बकरियां और गायबैल फसह करके बलि करना। उस के संग कोई खमीरी वस्तु न खाना सात ३ दिन लों अखमीरी रोटी जो दुःख की रोटी है खाया करना क्योंकि तू मिस्र देश से उतावली करके निकला था इस रीति तुझ को मिस्र देश से निकलने का दिन जीवन भर स्मरण रहेगा। सात दिन लों तेरे सारे देश में तेरे पास कहीं ४

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


खमीर देखने में भी न आए और जो पशु तू पहिले दिन की सांझ को बलि करे उस के मांस ५ में से कुछ बिहान लों रहने न पाए। फसह को अपने किसी फाटक के भीतर जिसे तेरा परमे- ६ श्वर यहोवा तुझे दे बलि न करना। जो स्थान तेरा परमेश्वर यहोवा अपने नाम का निवास करने के लिये चुन ले केवल वहीं बरस के उसी समय जिस में तू मिस्र से निकला था अर्थात सूर्य्य डूबने पर संध्याकाल को फसह का पशु बलि ७ करना। तब उस का मांस उसी स्थान में जो तेरा परमेश्वर यहोवा चुन ले भूंजकर खाना फिर बिहान को उठकर अपने अपने डेरे को ८ लौट जाना। छः दिन लों अखमीरी रोटी खाया करना और सातवें दिन तेरे परमेश्वर यहोवा के लिये महासभा हो उस दिन किसी प्रकार का कामकाज न किया जाए॥

९ फिर जब तू खेत में हंसुआ लगाने लगे तब से १० आरंभ करके सात अठवारे गिनना। तब अपने परमेश्वर यहोवा की आशीस के अनुसार उस के लिये स्वेच्छाबलि देकर अठवारों नाम पर्व ११ मानना। और उस स्थान में जो तेरा परमेश्वर यहोवा अपने नाम का निवास करने को चुन ले अपने अपने बेटे बेटियों दास दासियों समेत तू और तेरे फाटकों के भीतर जो लेवीय हों और जो जो परदेशी और बपमूए और विधवाएं तेरे बीच में हों सो सब के सब अपने परमेश्वर १२ यहोवा के साम्हने आनन्द करें। और स्मरण रखना कि तू भी मिस्र में दास था इस लिये इन विधियों के पालन करने में चौकसी करना॥

१३ जब तू अपने खलिहान और दाखमधु के कुण्ड में से सब कुछ इकट्ठा कर चुके तब झोंप- १४ ड़ियों नाम पर्व सात दिन मानते रहना। और अपने इस पर्व में अपने अपने बेटे बेटियों दास दासियों समेत तू और जो लेवीय और परदेशी और बपमूए और विधवाएं तेरे फाटकों के १५ भीतर हों सो भी आनन्द करें। जो स्थान यहोवा चुन ले उस में तू अपने परमेश्वर यहोवा के लिये सात दिन लों पर्व मानते रहना, इस कारण कि तेरा परमेश्वर यहोवा तेरी सारी बढ़ती में और तेरे सब कामों में तुझ को १६ आशीस देगा तू आनन्द ही करना। बरस दिन में तीन बार अर्थात अखमीरी रोटी के पर्व और अठवारों के पर्व और झोंपड़ियों के पर्व इन तीनों पर्वों में तुझ में से सब पुरुष अपने परमेश्वर यहोवा के साम्हने उस स्थान में जो वह चुन लेगा जाएं और देखो छूछे हाथ यहोवा के साम्हने कोई न जाए। सब पुरुष अपनी १७ अपनी पूंजी और उस आशीस के अनुसार जो तेरे परमेश्वर यहोवा ने तुझ को दिई हो दिया करें॥

अपने एक एक गोत्र में से अपने सब फाटकों १८ के भीतर जिन्हें तेरा परमेश्वर यहोवा तुझ को देता है न्यायी और सरदार ठहरा लेना जो लोगों का न्याय धर्म्म से किया करें। न्याय न १९ बिगाड़ना पक्षपात न करना और घूस न लेना क्योंकि घूस बुद्धिमान की आंखें अंधी कर देती और धर्म्मियों की बातें उलट देती है। धर्म्म ही २० धर्म्म का पीछा पकड़े रहना इस लिये कि तू जीता रहे और जो देश तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे देता है उस का अधिकारी बना रहे॥

तू अपने परमेश्वर यहोवा की जो वेदी बना- २१ एगा उस के पास किसी प्रकार की लकड़ी की बनी हुई अशेरा न थापना। और न कोई लाठ २२ खड़ी करना क्योंकि उस से तेरा परमेश्वर यहोवा घिन करता है॥

**१७. अपने** परमेश्वर यहोवा के लिये कोई ऐसी गाय वा बैल वा भेड़बकरी बलि न करना जिस में दोष वा किसी प्रकार की खोटाई हो क्योंकि ऐसा करना तेरे परमेश्वर यहोवा को घिनौना लगता है॥

जो फाटक तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे देता है २ यदि उन में से किसी में कोई पुरुष वा स्त्री ऐसी पाई जाय कि जिस ने तेरे परमेश्वर यहोवा की वाचा तोड़कर ऐसा काम किया हो जो उसके लेखे में बुरा है, अर्थात मेरी आज्ञा ३ उल्लंघन करके पराये देवताओं की वा सूर्य्य वा चन्द्रमा वा आकाश के गण में से किसी की उपासना वा उन को दण्डवत किया हो, और ४ यह बात तुझे बतलाई जाए और तेरे सुनने में आए तब भली भांति पूछपाछ करना और यदि यह बात सच ठहरे कि निश्चय इस्राएल में ऐसा घिनौना काम किया गया है, तो जिस पुरुष वा स्त्री ने ऐसा बुरा ५ काम किया हो उस पुरुष वा स्त्री को बाहर अपने फाटकों के पास ले जाकर ऐसा पत्थरवाह करना कि वह मर जाए। जो प्राणदण्ड के ६

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



योग्य ठहरे सो एक ही साक्षी के कहे से न मार डाला जाए दो वा तीन साक्षियों के कहे से मार ७ डाला जाए। उस के मार डालने के लिये सब से पहिले साक्षियों के हाथ और उन के पीछे सब लोगों के हाथ उस पर उठें। इसी रीति से ऐसी बुराई को अपने बीच से दूर करना ॥

८ यदि तेरे फाटकों के भीतर कोई झगड़े की बात हो अर्थात आपस के खून वा विवाद वा मारपीट का कोई मुकद्दमा उठे और उस का न्याय करना तेरे लिये कठिन जान पड़े तो उस स्थान को जाकर जो तेरा परमेश्वर यहोवा चुन ९ लेगा, लेवीय याजकों के पास और उन दिनों के न्यायी के पास जाकर पूछना कि वे तुम को १० न्यायी की बात बतलाएं। और न्याय की जैसी बात उस स्थान के लोग जो यहोवा चुन लेगा तुझे बता दें उस के अनुसार करना और जो व्यवस्था वे तुझे दें उस के अनुसार चलने में ११ चौकसी करना। व्यवस्था की जो बात वे तुझे बताएं और न्याय की जो बात वे तुझ से कहें उसी के अनुसार करना जो बात वे तुझ को बताएं उस से न तो दहिने मुड़ना न बाएं। १२ और जो मनुष्य अभिमान करके उस याजक की जो वहां तेरे परमेश्वर यहोवा की सेवा टहल करने को हाजिर रहेगा न माने वा उस न्यायी की न सुने वह मनुष्य मार डाला जाए। सो १३ तुम इस्राएल में से बुराई को दूर करना। इस से सब लोग सुनकर भय खाएंगे और फिर अभिमान न करेंगे ॥

१४ जब तू उस देश में पहुंचे जिसे तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे देता है और उस का अधिकारी हो और उस में बसकर कहने लगे कि चारों ओर की सब जातियों की नाईं मैं भी अपने ऊपर १५ राजा ठहराऊंगा, तब जिस को तेरा परमेश्वर यहोवा चुन ले अवश्य उसी को राजा ठहराना अपने भाइयों ही में से किसी को अपने ऊपर राजा ठहराना किसी बिराने को जो तेरा भाई न १६ हो तू अपने ऊपर ठहरा नहीं सकता। और वह बहुत घोड़े न रक्खे और न इस मनसा से अपनी प्रजा के लोगों को मिस्र में भेजे कि बहुत घोड़े ले क्योंकि यहोवा ने तुम से कहा है कि तुम १७ उस मार्ग से कभी न लौटना। और वह बहुत स्त्रियां न करे न हो कि उस का मन यहोवा से फिर जाए और न वह अपना सोना रूपा बहुत १८ बढ़ाए। और जब वह राजगद्दी पर विराजे तब इसी व्यवस्था की पुस्तक जो लेवीय याजकों के पास रहेगी उस की वह अपने लिये एक नकल कर ले। और वह उसे अपने पास रक्खे और १९ अपने जीवन भर उस को पढ़ा करे इस लिये कि वह अपने परमेश्वर यहोवा का भय मानना और इस व्यवस्था और इन विधियों की सारी बातों के मानने में चौकसी करना सीखे, जिस २० से वह घमण्ड करके अपने भाइयों को तुच्छ न जाने और आज्ञा से न तो दहिने मुड़े न बाएं, इस लिये कि वह और उस के वंश के लोग इस्राएलियों के बीच बहुत दिन लों राज्य करते रहें ॥

## १८. लेवीय याजकों का बरन सारे लेवीय गोत्रियों का

इस्राएलियों के संग कोई भाग वा अंश न हो उन का भोजन हव्य और यहोवा का दिया २ हुआ भाग हो। उन का अपने भाइयों के बीच कोई भाग न हो क्योंकि अपने कहे के अनुसार ३ यहोवा उन का निज भाग ठहरा। और चाहे गायबैल चाहे भेड़बकरी का मेलबलि हो उस के करनेहारे लोगों की ओर से याजकों का हक यह हो कि वे उस का कांधा दोनों गाल और झोझ ४ याजक को दें। तू उस को अपनी पहिली उपज का अन्न नया दाखमधु और टटका तेल और अपनी भेड़ों की पहिली कतरी हुई ऊन देना। ५ क्योंकि तेरे परमेश्वर यहोवा ने तेरे सब गोत्रियों में से उसी को चुन लिया है कि वह और उस के वंश सदा लों उस के नाम से सेवा टहल करने को हाजिर हुआ करें ॥

६ फिर यदि कोई लेवीय इस्राएल के फाटकों में से किसी से जहां वह परदेशी की नाईं रहता हो अपने मन की बड़ी अभिलाषा से उस स्थान ७ पर जाए जिसे यहोवा चुन लेगा। तो अपने सब लेवीय भाइयों की नाईं जो वहां अपने परमेश्वर यहोवा के साम्हने हाजिर होंगे वह भी उस के ८ नाम से सेवा टहल करे। और अपने पितरों के भाग के मोल को छोड़ उस को भोजन का भाग भी उन के समान मिला करे ॥

९ जब तू उस देश में पहुंचे जो तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे देता है तब वहां की जातियों के अनुसार घिनौने काम करने को न सीखना। १० तुझ में कोई ऐसा न हो जो अपने बेटे वा बेटी को आग में होम करके चलानेहारा वा भावी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



कहनेहारा वा शुभ अशुभ मुहूर्त्तों का मानने- ११ हारा वा टोन्हा वा तान्त्रिक, वा बाजीगर वा ओझों से पूछनेहारा वा भूतसिद्धि करनेहारा वा १२ भूतों का जगानेहारा हो। क्योंकि जितने ऐसे ऐसे काम करते सो सब यहोवा को घिनौने लगते हैं और ऐसे घिनौने कामों के कारण तेरा परमेश्वर यहोवा उन को तेरे साम्हने से निका- १३ लने पर है। तू अपने परमेश्वर यहोवा की ओर १४ खरा रहना। वे जातियां जिन का अधिकारी तू होने पर है शुभ अशुभ मुहूर्तों के माननेहारों और भावी कहनेहारों की सुना करती हैं पर तुझ को तेरे परमेश्वर यहोवा ने ऐसा करने १५ नहीं दिया। तेरा परमेश्वर यहोवा तेरे बीच से अर्थात तेरे भाइयों में से मेरे समान एक नबी १६ को उठाएगा उसी की तुम सुनना। यह तेरी उस बिनती के अनुसार होगा जो तू ने होरेब पहाड़ के पास सभा के दिन अपने परमेश्वर यहोवा से किई थी कि मुझे न तो अपने परमे- श्वर यहोवा का शब्द फिर सुनना और न वह बड़ी आग फिर देखनी पड़े नहीं तो मर १७ जाऊंगा। तब यहोवा ने मुझ से कहा था इन्हों १८ ने जो कहा सो अच्छा कहा। सो मैं उन के लिये उन के भाइयों के बीच में से तेरे समान एक नबी को उठाऊंगा और अपने वचन उसे सिखाऊंगा सो जिस जिस बात की मैं उसे आज्ञा दूंगा वह उसे उन को कह सुनाएगा। १९ और जो मनुष्य मेरे वह वचन जो वह मेरे नाम से कहेगा न माने उस से मैं इस का लेखा लूंगा। २० पर जो नबी अभिमान करके मेरे नाम से कोई ऐसा वचन कहे जिस की आज्ञा मैं ने उसे न दिई हो वा दूसरे देवताओं के नाम से कुछ कहे २१ वह नबी मार डाला जाए। और यदि तू यह सन्देह करे कि जो वचन यहोवा ने नहीं कहा २२ उस को हम किसे रीति से पहिचान सकें, तो जान रख कि जब कोई नबी यहोवा के नाम से कुछ कहे तब यदि वह वचन न घटे और पूरा न हो जाए तो वह ऐसा वचन ठहरेगा जो यहोवा ने नहीं कहा उस नबी ने वह बात अभिमान करके कही है तू उस से भय न खाना॥

**१९. जब** तेरा परमेश्वर यहोवा उन जातियों को नाश करे जिन का देश वह तुझे देता है और तू उन के देश का अधिकारी होके उन के नगरों और घरों में २ रहने लगे, तब अपने देश के बीच जिस का अधिकारी तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे कर देता ३ है तीन नगर अलग कर देना। उन के मार्ग सुधारे रखना और अपने देश के जो तेरा परमे- श्वर यहोवा तुझे भाग करके देता है तीन अंश करना इस लिये कि हर एक खूनी वहीं भाग ४ जाए। और जो खूनी वहां भागकर अपने प्राण बचाए सो इस प्रकार का हो कि वह किसी से बिना पहिले बैर रक्खे उस को बिना जाने बूझे ५ मार डाले। जैसा कोई किसी के संग लकड़ी काटने को जंगल में जाए और वृक्ष काटने को कुल्हाड़ी हाथ से उठाये पर कुल्हाड़ी बेंट से निकलकर उस भाई को ऐसा लगे कि वह मर जाए तो वह उन नगरों में से किसी में भागकर ६ जीता बचे। ऐसा न हो कि मार्ग की लम्बाई के कारण खून का पलटा लेनेहारा मन जलने के समय उस का पीछा करके उस को जा ले और मार डाले यद्यपि वह प्राणदण्ड के योग्य नहीं ७ क्योंकि उस से बैर न रखता था। सो मैं तुझे यह आज्ञा देता हूं कि अपने लिये तीन नगर ८ अलग कर रखना। और यदि तेरा परमेश्वर यहोवा उस किरिया के अनुसार जो उस ने तेरे पितरों से खाई थी तेरे सिवानों को बढ़ाकर वह सारा देश तुझे दे जिस के देने का वचन उस ने तेरे पितरों को दिया था यदि तू इन सब आज्ञाओं के मानने में जिन्हें मैं आज तुझ को सुनाता हूं चौकसी करे और अपने परमेश्वर यहोवा से प्रेम रक्खे और सदा उस के मार्गों पर चलता ९ रहे, तो इन तीन नगरों से अधिक और भी १० तीन नगर अलग कर देना, इस लिये कि तेरे उस देश में जो तेरा परमेश्वर यहोवा तेरा निज भाग करके देता है किसी निर्दोष का खून न ११ हो और उस का दोष तुझ पर न लगे। पर यदि कोई किसी से बैर रखकर उस की घात में लगे और उस पर लपककर उसे ऐसा मारे कि वह मर जाए और फिर उन नगरों में से किसी में १२ भाग जाए, तो उस के नगर के पुरनिये किसी को भेजकर उस को वहां से मंगाकर खून के पलटा लेनेहारे के हाथ में दे दें कि वह मार १३ डाला जाए। उस पर तरस न खाना निर्दोष के खून का दोष इस्राएल से दूर करना जिस से तुम्हारा भला हो॥

१४ जो देश तेरा परमेश्वर यहोवा तुझ को देता है उस का जो भाग तुझे मिलेगा उस में किसी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



का सिवाना जिसे अगले लोगों ने ठहराया हो न हटाना ॥

१५ किसी मनुष्य के विरुद्ध किसी प्रकार के अधर्म्म वा पाप के विषय में चाहे उस का पाप कैसा ही क्यों न हो एक ही जन की साक्षी न सुनना दो वा तीन साक्षियों के कहने से बात १६ पक्की ठहरे। यदि कोई अंधेर करनेहारा साक्षी किसी के विरुद्ध यहोवा से फिर जाने की साक्षी १७ देने को खड़ा हो, तो वे दोनों मनुष्य जिन के बीच ऐसा मुकद्दमा उठा हो यहोवा के सन्मुख अर्थात उन दिनों के याजकों और न्यायियों के १८ साम्हने खड़े किये जाएं। तब न्यायी भली भांति पूछपाछ करें और यदि यह ठहरे कि वह झूठा साक्षी है और अपने भाई के विरुद्ध झूठी १९ साक्षी दिई है, तो जैसी हानि उस ने अपने भाई की कराने की युक्ति किई हो वैसी ही तुम उस की करना इसी रीति अपने बीच में से २० ऐसी बुराई को दूर करना। और दूसरे लोग सुनकर डरेंगे और आगे को तेरे बीच ऐसा बुरा २१ काम न करेंगे । और तू तरस न खाना प्राण की सन्ती प्राण का आंख की सन्ती आंख का दांत की सन्ती दांत का हाथ की सन्ती हाथ का पांव की सन्ती पांव का दण्ड देना ॥

## २०. जब

जब तू अपने शत्रुओं से युद्ध करने को जाए और घोड़े रथ और अपने से अधिक सेना को देखे तब उन से न डरना तेरा परमेश्वर यहोवा जो तुझ को मिस्र देश से निकाल ले आया है वह तेरे संग रहेगा। २ और जब तुम युद्ध करने को शत्रुओं के निकट ३ जाओ तब याजक सेना के पास आकर, कहे हे इस्राएलियो सुनो आज तुम अपने शत्रुओं से युद्ध करने को निकट आये हो तुम्हारा मन कच्चा न हो तुम मत डरो और न भभरो और न उन ४ के साम्हने त्रास खाओ। क्योंकि तुम्हारा परमेश्वर यहोवा तुम्हारे शत्रुओं से युद्ध करने और तुम्हें बचाने को तुम्हारे संग संग चलता है। ५ फिर सरदार सिपाहियों से कहें कि तुम में से जिस किसी ने नया घर बनाया तो हो पर उस में प्रवेश न किया हो वह अपने घर को लौट जाए न हो कि वह युद्ध में मर जाए और दूसरा ६ उस में प्रवेश करे । और जिस किसी ने दाख की बारी लगाई हो पर उस के फल न खाये हो वह अपने घर को लौट जाए न हो कि वह संग्राम में जूझ जाए और दूसरा उस के फल ७ खाए। फिर जिस किसी ने किसी स्त्री से ब्याह की बात लगाई हो पर उस को ब्याह न लाया हो वह अपने घर को लौट जाए न हो कि वह युद्ध में जूझ जाए और दूसरा उस को ब्याह ८ ले। इस से अधिक सरदार सिपाहियों से यह भी कहें कि जो डरपोक और कच्चे मन का हो वह अपने घर को लौट जाए न हो कि उस की देखादेखी उस के भाइयों का भी ९ हियाव टूट जाए। और जब सरदार सिपाहियों से यह कह चुकें तब उन पर प्रधानता करने के लिये सेनापतियों को ठहराएं ॥

१० जब तू किसी नगर से युद्ध करने को उस के निकट जाए तब उस से सन्धि करने का प्रचार ११ करना। और यदि वह संधि करना अंगीकार करे और तेरे लिये उस के फाटक खुलें तब जितने उस में हों सो सब तेरे अधीन होकर तेरे १२ बेगारी करनेहारे ठहरें। पर यदि वे तुझ से सन्धि न करें पर तुम से लड़ना चाहें तो उस १३ नगर को घेर लेना। और जब तेरा परमेश्वर यहोवा उसे तेरे हाथ में कर दे तब उस में के १४ सब पुरुषों को तलवार से मार डालना। पर स्त्रियां बालबच्चे पशु आदि जितनी लूट उस नगर में हो उसे अपने लिये रख लेना और तेरे शत्रुओं की जो लूट तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे १५ दे उसे काम में लाना। इस प्रकार उन नगरों से करना जो तुझ से बहुत दूर हैं और इन १६ जातियों के नगर नहीं हैं । पर जो नगर इन लोगों के हैं जिन का तेरा परमेश्वर यहोवा तुझ को अधिकारी करने पर है उन में से किसी १७ प्राणी को जीता न छोड़ना, पर उन को अवश्य सत्यानाश करना अर्थात हित्तियों एमोरियों कनानियों परिज्जियों हिव्वियों और यबूसियों को, जैसे कि तेरे परमेश्वर यहोवा ने तुझे आज्ञा १८ दिई है, ऐसा न हो कि जितने घिनौने काम वे अपने देवताओं की सेवा में करते आये हैं उन कामों के अनुसार करना वे तुम को भी सिखाएं और तुम अपने परमेश्वर यहोवा के विरुद्ध पाप करो ॥

१९ जब तू युद्ध करते हुए किसी नगर के ले लेने को उसे बहुत दिन लों घेरे रहे तब उस के वृक्षों पर कुल्हाड़ी चलाकर उन्हें नाश न करना क्योंकि उन के फल तेरे खाने के काम आएंगे सो उन्हें न काटना क्या मैदान के वृक्ष भी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२० मनुष्य हैं कि तू उन को भी घेर रक्खे। पर जिन वृक्षों के विषय तू जाने कि इन के फल खाने के नहीं हैं उन को चाहे तो काटकर नाश करना और उस नगर के विरुद्ध तब लों धुस बांधे रहना जब लों वह तेरे वश में न आ जाए॥

२१. यदि उस देश के मैदान में जो तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे देता है किसी मारे हुए की लोथ पड़ी हुई मिले और उस को किस ने मार डाला है यह जान न पड़े, २ तो तेरे पुरनिये और न्यायी निकलकर उस लोथ ३ से चारों ओर के एक एक नगर तक मापें। तब जो नगर उस लोथ के सब से निकट ठहरे उस के पुरनिये एक ऐसी कलोर ले रक्खें जिस से कुछ काम न लिया गया हो और जिस पर जूआ ४ कभी रक्खा न गया हो। तब उस नगर के पुरनिये उस कलोर को एक बारहमासी नदी की ऐसी तराई में जो न जोती न बोई गई हो ले जाएं और उसी तराई में उस कलोर का गला ५ तोड़ दें। और लेवीय याजक भी निकट आएं क्योंकि तेरे परमेश्वर यहोवा ने उन को चुन लिया है कि उस की सेवा टहल करें और उस के नाम से आशीर्वाद दिया करें और उन के कहे से हर एक झगड़े और मारपीट के मुकद्दमे ६ का निर्णय हो। फिर जो नगर उस लोथ के सब से निकट ठहरे उस के सब पुरनिये उस कलोर के ऊपर जिस का गला तराई में तोड़ा गया हो ७ अपने अपने हाथ धोकर, कहें यह खून हम से नहीं किया गया और न यह हमारी आंखों ८ का देखा हुआ काम है। सो हे यहोवा अपनी छुड़ाई हुई इस्राएली प्रजा का पाप ढांपकर निर्दोष के खून का पाप अपनी इस्राएली प्रजा के सिर पर से उतार। तब उस खून का दोष ९ उन के लिये ढांपा जाएगा। यों वह काम करके जो यहोवा के लेखे में ठीक है तू निर्दोष के खून का दोष अपने बीच में से दूर करना॥

१० जब तू अपने शत्रुओं से युद्ध करने को जाए और तेरा परमेश्वर यहोवा उन्हें तेरे हाथ में ११ कर दे और तू उन्हें बंधुआ कर ले, तब यदि तू बंधुओं में किसी सुन्दर स्त्री को देखकर उस पर मोहित हो जाए और उस को ब्याह लेना चाहे, १२ तो उसे अपने घर के भीतर ले आना और वह १३ अपना सिर मुंड़ाय नाखुन कटाय, अपने बंधुआई के वस्त्र उतारके तेरे घर में महीने भर रहकर अपने माता पिता के लिये विलाप करती रहे उस के पीछे तू उस के पास जाना और तू उस का पति और वह तेरी पत्नी हो। फिर यदि १४ वह तुझ को अच्छी न लगे तो जहां वह जाना चाहे तहां उसे जाने देना उस को रुपैया लेकर कहीं न बेचना और तू ने जो उस की पत लिई इस कारण उस से जबर्दस्ती न करना॥

यदि किसी पुरुष के दो स्त्रियां हों और उसे १५ एक प्रिय दूसरी अप्रिय हो और प्रिया और अप्रिया दोनों स्त्रियां बेटे जनें पर जेठा अप्रिया का हो, तो जब वह अपने पुत्रों को १६ अपनी संपत्ति के भागी करे तब यदि अप्रिया का बेटा जो सचमुच जेठा है सो जीता हो तो वह प्रिया के बेटे को जेठांस न दे सकेगा। वह १७ यह जानकर कि अप्रिया का बेटा मेरे पौरुष का पहिला फल है और जेठे का हक उसी का है उसी को अपनी सारी संपत्ति में से दो भाग देकर जेठांसी माने॥

यदि किसी के हठीला और दंगइत बेटा हो १८ जो अपने माता पिता की न माने बरन ताड़ना देने पर भी उन की न सुने, तो उस के माता १९ पिता उसे पकड़कर अपने नगर से बाहर फाटक के निकट नगर के पुरनियों के पास ले जाएं। और वे नगर के पुरनियों से कहें हमारा यह २० बेटा हठीला और दंगइत है यह हमारी नहीं सुनता यह उड़ाऊ और पियक्कड़ है। तब उस २१ नगर के सब पुरुष उस पर पत्थरवाह करके मार डालें यों तू अपने बीच में से ऐसी बुराई को दूर करना और सारे इस्राएली सुनकर भय खाएंगे॥

फिर यदि किसी से प्राणदण्ड के योग्य कोई २२ पाप हुआ हो और वह मार डाला जाए और तू उस की लोथ वृक्ष पर लटका दे, तो वह रात २३ को वृक्ष पर टंगी न रहे अवश्य उसी दिन उसे मिट्टी देना क्योंकि जो लटकाया गया हो सो परमेश्वर से स्रापित ठहरता है जो देश तेरा परमेश्वर यहोवा तेरा भाग करके देता है उस की भूमि अशुद्ध न करना॥

२२. तू अपने भाई के गायबैल वा भेड़-बकरी को भटकी हुई देखकर अनदेखी न करना उस को अवश्य उस के पास पहुंचा देना। पर यदि तेरा वह भाई निकट न २ रहता हो वा तू उसे न जानता हो तो उस पशु

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


को अपने घर के भीतर ले आना और जब लों तेरा वह भाई उस को न ढूंढ़े तब लों वह तेरे पास रहे और जब वह उसे ढूंढ़े तब उस को दे
३ देना। और उस के गदहे वा वस्त्र के विषय बरन उस की कोई वस्तु क्यों न हो जो उस से खो गई हो और तुझ को मिले उस के विषय भी ऐसा ही करना तू देखी अनदेखी न करना ॥
४ तू अपने भाई के गदहे वा बैल को मार्ग पर गिरा हुआ देखकर अनदेखी न करना उस के उठाने में अवश्य उस की सहायता करना ॥
५ कोई स्त्री पुरुष का पहिरावा न पहिने और न कोई पुरुष स्त्री का पहिरावा पहिने क्योंकि ऐसे कामों के सब करनेहारे तेरे परमेश्वर यहोवा को घिनौने लगते हैं ॥
६ यदि वृक्ष वा भूमि पर तेरे साम्हने मार्ग में किसी चिड़िया का घोंसला मिले चाहे उस में बच्चे हों चाहे अण्डे और उन बच्चों वा अण्डों पर उन की मा बैठी हुई हो तो बच्चों समेत मा
७ को न लेना। बच्चों को अपने लिये ले तो ले पर मा को अवश्य छोड़ देना इस लिये कि तेरा भला हो और तेरे दिन बहुत हों ॥
८ जब तू नया घर बनाए तब उस की छत पर आड़ के लिये मुण्डेर बनाना ऐसा न हो कि कोई छत पर से गिर पड़े और तू अपने घराने
९ पर खून का दोष लगाए। अपनी दाख की बारी में दो प्रकार के बीज न बोना न हो कि उस की सारी उपज अर्थात तेरा बोया हुआ बीज और
१० दाख की बारी की उपज दोनों पवित्र ठहरें। बैल और गदहा दोनों संग जोत कर हल न चलाना।
११ ऊन और सन की मिलावट से बना हुआ वस्त्र न पहिनना ॥
१२ अपने ओढ़ने की चारों ओर की कोर पर झालर लगाया करना ॥
१३ यदि कोई पुरुष किसी स्त्री को ब्याहे और उस के पास जाने के समय वह उस को अप्रिय
१४ लगे, और वह उस स्त्री की नामधराई करे और यह कहकर उस पर कुकर्म्म का दोष लगाए कि इस स्त्री को मैं ने ब्याहा और जब उस से संगति किई तब उस में कुंवारी रहने के लक्षण
१५ न पाए, तो उस कन्या के माता पिता उस के कुंवारीपन के चिन्ह लेकर नगर के पुरनियों के
१६ पास फाटक के बाहर जाएं। और उस कन्या का पिता पुरनियों से कहे मैं ने अपनी बेटी इस पुरुष को ब्याह दिई और वह उस को अप्रिय लगती, और वह तो यह कहकर उस पर
१७ कुकर्म्म का दोष लगाता है कि मैं ने तेरी बेटी में कुंवारीपन के लक्षण नहीं पाये पर मेरी बेटी के कुंवारीपन के चिन्ह ये हैं तब उस के माता पिता नगर के पुरनियों के साम्हने उस चद्दर
१८ को फैलाएं। तब नगर के पुरनिये उस पुरुष को
१९ पकड़कर ताड़ना दें, और उस पर सौ शेकेल रूपे का दण्ड भी लगाकर उस कन्या के पिता को दें इस लिये कि उस ने एक इस्राएली कन्या की नामधराई किई है और वह उसी की स्त्री बनी रहे और वह जीवन भर उस स्त्री
२० को त्यागने न पाए। पर यदि उस कन्या के कुंवारीपन के चिन्ह पाये न जाएं और उस
२१ पुरुष की बात सच ठहरे, तो वे उस कन्या को उस के पिता के घर के द्वार पर ले जाएं और उस नगर के पुरुष उस पर पत्थरवाह करके मार डालें उस ने तो अपने पिता के घर में वेश्या का काम करके मूढ़ता किई है यों तू अपने बीच से ऐसी बुराई को दूर करना ॥
२२ यदि कोई पुरुष दूसरे पुरुष की ब्याही हुई स्त्री के संग सोता हुआ पकड़ा जाए तो जो पुरुष उस स्त्री के संग सोया हो सो और वह स्त्री दोनों मार डाले जाएं। यों तू ऐसी बुराई को इस्राएल में से दूर करना ॥
२३ यदि किसी कुंवारी कन्या के ब्याह की बात लगी हो और कोई दूसरा पुरुष उसे नगर में
२४ पाकर उस से कुकर्म्म करे, तो तुम उन दोनों को उस नगर के फाटक के बाहर ले जाकर उन पर पत्थरवाह करके मार डालना उस कन्या पर तो इस लिये कि वह नगर में रहते भी नहीं चिल्लाई और उस पुरुष पर इस कारण कि उस ने अपने पड़ोसी की स्त्री की पत लिई है। यों तू अपने बीच से ऐसी बुराई को दूर करना ॥
२५ पर यदि कोई पुरुष किसी कन्या को जिस के ब्याह की बात लगी हो मैदान में पाकर बरबस उस से कुकर्म्म करे तो केवल वह पुरुष मार डाला जाए जिस ने उस से कुकर्म्म किया
२६ हो, और उस कन्या से कुछ न करना, उस कन्या में प्राणदण्ड के योग्य पाप नहीं क्योंकि जैसे कोई अपने पड़ोसी पर चढ़ाई करके उसे
२७ मार डाले वैसी ही यह बात भी ठहरेगी, कि उस पुरुष ने उस कन्या को मैदान में पाया और वह चिल्लाई तो सही पर उस को कोई बचानेहारा न मिला ॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Medhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२८ यदि किसी पुरुष को कोई कुंवारी कन्या मिले जिस के ब्याह की बात न लगी हो और वह उसे पकड़कर उस के साथ कुकर्म्म करे और २९ वे पकड़े जाएं, तो जिस पुरुष ने उस से कुकर्म्म किया हो सो उस कन्या के पिता को पचास शेकेल रूपा दे और वह उसी की स्त्री हो उस ने उस की पत लिई इस कारण वह जीवन भर उसे न त्यागने पाए ॥

३० कोई अपनी सोतेली माता को अपनी स्त्री न बनाए वह अपने पिता का ओढ़ना न उघारे ॥

२३. जिस के अण्ड कुचले गये वा लिंग काट डाला गया हो सो यहोवा की सभा में न आने पाए ॥

२ कोई विजन्मा यहोवा की सभा में न आने पाए बरन दस पीढ़ी लों उस के वंश का कोई यहोवा की सभा में न आने पाए ॥

३ कोई अम्मोनी वा मोआबी यहोवा की सभा में न आने पाए उनकी दसवीं पीढ़ी लों का कोई यहोवा की सभा में कभी न आने पाए, ४ इस कारण से कि जब तुम मिस्र से निकलकर आते थे तब उन्हों ने अन्न जल लेकर मार्ग में तुमसे भेंट न किई और यह भी कि उन्हों ने अरम्नहरैम देश के पतोर नगरवाले बोर के पुत्र बिलाम को तुझे स्राप देने के लिये दक्षिणा ५ दिई । पर तेरे परमेश्वर यहोवा ने बिलाम की न सुनी बरन तेरे परमेश्वर यहोवा ने तेरे निमित्त उस के स्राप को आशीस से पलट दिया इस लिये कि तेरा परमेश्वर यहोवा तुझसे प्रेम ६ रखता था । तू जीवन भर उन का कुशल और भलाई कभी न चाहना ॥

७ किसी एदोमी से घिन न करना क्योंकि वह तेरा भाई है किसी मिस्री से भी घिन न करना क्योंकि उस के देश में तू परदेशी होकर रहा ८ था । उन के जो परपोते उत्पन्न हों वे यहोवा की सभा में आने पाएं ॥

९ जब तू शत्रुओं से लड़ने को जाकर छावनी डाले तब सब प्रकार की बुरी बातों से बचा १० रहना । यदि तेरे बीच कोई पुरुष उस अशुद्धता से जो रात को आप से आप हुआ करती है अशुद्ध हुआ हो तो वह छावनी से बाहर जाए और ११ छावनी के भीतर न आए । पर सांझ से कुछ पहिले वह स्नान करे और जब सूर्य्य डूब जाए तब छावनी में आए । छावनी के बाहर तेरे १२ दिशा फिरने का एक स्थान हुआ करे और वहीं दिशा फिरने को जाया करना । और तेरे पास १३ के हथियारों में एक खनती भी रहे और जब तू दिशा फिरने को बैठे तब उससे खोदकर अपने मल को ढांप देना । क्योंकि तेरा परमेश्वर १४ यहोवा तुझ को बचाने और तेरे शत्रुओं को तुझसे हरवाने को तेरी छावनी के बीच घूमता रहेगा इस लिये तेरी छावनी पवित्र रहनी चाहिये न हो कि वह तेरे बीच कोई लज्जा की वस्तु देखकर तुझसे फिर जाए ॥

जो दास अपने स्वामी के पास से भागकर १५ तेरी शरण ले उस को उस के स्वामी के हाथ न पकड़ा देना । वह तेरे बीच जो नगर उसे अच्छा १६ लगे उसी में तेरे संग रहने पाए और तू उस पर अंधेर न करना ॥

इस्राएली स्त्रियों में से कोई देवदासी न हो १७ और न इस्राएलियों में से कोई पुरुष ऐसा बुरा काम करनेहारा हो । वेश्यापन की कमाई वा १८ कुत्ते की कमाई कोई मन्नत पूरी करने के लिये अपने परमेश्वर यहोवा के घर में न ले आए क्योंकि तेरे परमेश्वर यहोवा को ये दोनों की दोनों कमाई घिनौनी लगती हैं ॥

अपने किसी भाई को ब्याज पर ऋण न देना १९ चाहे रूपैया हो चाहे भोजनवस्तु हो चाहे कोई वस्तु हो जो ब्याज पर दिई जाती है उसे ब्याजू न देना । बिराने को ब्याज पर ऋण दो तो दो २० पर अपने किसी भाई से ऐसा न करना जिस से जिस देश का अधिकारी होने को तू जाने पर है वहां जिस जिस काम में अपना हाथ लगाए उन सभों में तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे आशीस दे ॥

जब तू अपने परमेश्वर यहोवा के लिये मन्नत २१ माने तो उसके पूरी करने में विलम्ब न करना क्योंकि तेरा परमेश्वर यहोवा उसे निश्चय तुझ से ले लेगा और विलम्ब करने से तुझको पाप लगेगा । पर यदि तू मन्नत न माने तो तुझ को २२ पाप न लगेगा । जो कुछ तेरे मुंह से निकले २३ उसके पूरा करने में चौकसी करना तू अपने मुंह से बचन देकर अपनी इच्छा से अपने परमेश्वर यहोवा की जैसी मन्नत माने वैसी ही उसे पूरा करना ॥

जब तू किसी दूसरे की दाख की बारी में जाए २४ तब पेट भर मनमानते दाख खा तो खा पर

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२५ अपने पात्र में कुछ न रखना । और जब तू किसी दूसरे के खड़े खेत में जाए तब तू हाथ से बालें तोड़ सकता है पर किसी दूसरे के खड़े खेत पर हंसुआ न लगाना ॥

२४. यदि कोई पुरुष किसी स्त्री को व्याह ले और पीछे उस में कुछ लज्जा की बात पाकर उस से अप्रसन्न हो तो वह उस के लिये त्यागपत्र लिख उस के हाथ में २ देकर उस को अपने घर से निकाल दे। और जब वह उस के घर से निकल जाए तब दूसरे ३ पुरुष की हो सकती है। पर यदि वह उस दूसरे पुरुष को भी अप्रिय लगे और वह उस के लिये त्यागपत्र लिख उस के हाथ में देकर उसे अपने घर से निकाल दे वा वह दूसरा पुरुष जिस ने ४ उस को अपनी स्त्री कर लिया हो मर जाए, तो उस का पहिला पति जिस ने उस को निकाल दिया हो उस के अशुद्ध होने के पीछे उसे अपनी स्त्री न करने पाए क्योंकि यह यहोवा को घिनौना लगता है। यों तू उस देश को जिसे तेरा परमेश्वर यहोवा तेरा भाग करके तुझे देता है पापी न बनाना[1] ॥

५ जो पुरुष हाल का व्याहा हुआ हो वह सेना के साथ न जाए और न किसी काम का भार उस पर डाला जाए वह बरस दिन लों अपने घर में अवकाश से रहकर अपनी व्याही हुई ६ स्त्री को प्रसन्न करता रहे। कोई मनुष्य चक्की को वा उस के ऊपर के पाट को बंधक न रक्खे क्योंकि यह तो प्राण ही बंधक रखना है ॥

७ यदि कोई अपने किसी इस्राएली भाई को दास बनाने वा बेच डालने की मनसा से चुराता हुआ पकड़ा जाए तो ऐसा चोर मार डाला जाए यों ऐसी बुराई को अपने बीच में से दूर करना ॥

८ कोढ़ की व्याधि के विषय चौकस रहना और जो कुछ लेवीय याजक तुम्हें सिखाएं उसी के अनुसार यत्न से करने में चौकसी करना जैसी आज्ञा मैं ने उन को दिई है वैसा करने ९ में चौकसी करना। स्मरण रक्खो कि तेरे परमेश्वर यहोवा ने तुम्हारे मिस्र से निकलने के पीछे मार्ग में मरियम से क्या किया ॥

१० जब तू अपने किसी भाई को कुछ उधार दे तब बंधक की वस्तु लेने को उस के घर के भीतर न घुसना। तू बाहर खड़ा रहना और ११ जिस को तू उधार देता हो वही बंधक को तेरे पास बाहर ले आए। और यदि वह मनुष्य १२ कंगाल हो तो उस का बंधक अपने पास रक्खे हुए न सोना। सूर्य्य डूबते डूबते उसे वह बंधक १३ अवश्य फेर देना इस लिये कि वह अपना ओढ़ना ओढ़कर सोए और तुझे आशीर्वाद दे और यह तेरे परमेश्वर यहोवा के लेखे धर्म्म का काम ठहरेगा ॥

१४ कोई मजूर जो दीन और कंगाल हो चाहे वह तेरे भाइयों में से चाहे तेरे देश के फाटकों के भीतर रहनेहारे परदेशियों में से हो उस पर १५ अंधेर न करना। यह जानकर कि वह दीन है और उस का मन मजूरी में लगा रहता है मजूरी करने ही के दिन सूर्य्य डूबने से पहिले तू उस की मजूरी देना न हो कि वह तेरे कारण यहोवा की दोहाई दे और तुझे पाप लगे ॥

१६ पुत्र के कारण पिता न मार डाला जाए और न पिता के कारण पुत्र मार डाला जाए जिस ने पाप किया हो वही उस पाप के कारण मार डाला जाए ॥

१७ किसी परदेशी मनुष्य वा बपमूए बालक का न्याय न बिगाड़ना और न किसी विधवा के १८ कपड़े को बंधक रखना। और इस को स्मरण रखना कि तू मिस्र में दास था और तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे वहां से छुड़ा लाया इस कारण मैं तुझे यह आज्ञा देता हूं ॥

१९ जब तू अपने पक्के खेत को काटे और एक पूला खेत में भूल से छूट जाए तो उसे लेने को फिर न जाना वह परदेशी बपमूए और विधवा के लिये पड़ा रहे इस लिये कि परमेश्वर यहोवा २० तेरे सब कामों में तुझ को आशीस दे। जब तू अपने जलपाई के वृक्ष को झाड़े तब डालियों को दूसरी बार न झाड़ना वह परदेशी बपमूए २१ और विधवा के लिये रह जाए। जब तू अपनी दाख की बारी के फल तोड़े तो पीछे छूटे हुओं को न लेना वह परदेशी बपमूए और विधवा के २२ लिये रह जाए। और इस को स्मरण रखना कि तू मिस्र देश में दास था इस कारण मैं तुझे यह आज्ञा देता हूं ॥

२५. यदि मनुष्यों के बीच कोई झगड़ा हो और वे न्याय चुकवाने को न्यायियों के पास जाएं और वे उनका न्याय

(१) मूल में. देश से पाप न कराना।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



करें तो निर्दोष को निर्दोष और दोषी को दोषी २ ठहराएं। और यदि दोषी मार खाने के योग्य ठहरे तो न्यायी उस को गिरवा अपने साम्हने जैसा उस का दोष हो उस के अनुसार कोड़े गिन ३ गिनकर लगवाए। वह उसे चालीस कोड़े तक लगवा सकता है इस से अधिक नहीं लगवा सकता ऐसा न हो कि इस से अधिक बहुत मार खिलवाने से तेरा भाई तेरे लेखे तुच्छ ठहरे॥

४ दांवते समय बैल का मुंह न बांधना॥

५ जब कई भाई संग रहते हों और उन में से एक निपुत्र मर जाए तो उसकी स्त्री का ब्याह परगोत्री से न किया जाए उस के पति का भाई उस के पास जाकर उसे अपनी स्त्री कर ले और ६ उस से पति के भाई का धर्म्म पालन करे। और जो पहिला बेटा वह स्त्री जने वह उस मरे हुए भाई के नाम का ठहरे इस लिये कि उस का ७ नाम इस्राएल में से मिट न जाए। यदि उस स्त्री के पति के भाई को उसे ब्याहना न भाए तो वह स्त्री नगर के फाटक पर पुरनियों के पास जाकर कहे कि मेरे पति के भाई ने अपने भाई का नाम इस्राएल में बनाये रखने से नाह किया है और मुझ से पति के भाई का धर्म पालना ८ नहीं चाहता। तब उस नगर के पुरनिये उस पुरुष को बुलवाकर उस को समझाएं और यदि वह अपनी बात पर अड़ा रहकर कहे मुझे इस ९ को ब्याहना नहीं भावता, तो उस के भाई की स्त्री पुरनियों के साम्हने उस के पास जाकर उसके पांव से जूती उतारे और उस के मुंह पर थूक दे और कहे जो पुरुष अपने भाई के वंश को चलाने न चाहे उस से यों ही किया १० जायगा। तब इस्राएल में उस पुरुष का यह नाम पड़ेगा अर्थात जूती उतारे हुए पुरुष का घराना॥

११ यदि दो पुरुष आपस में मारपीट करते हों और उन में से एक की स्त्री अपने पति को मारनेहारे के हाथ से छुड़ाने के लिये पास जा अपना हाथ बढ़ाकर उस के गुह्य अंग को पकड़े, १२ तो उस स्त्री का हाथ काट डालना उस पर तरस न खाना॥

१३ अपनी थैली में भांति भांति के अर्थात १४ घटती बढ़ती बटखरे न रखना। अपने घर में भांति भांति के अर्थात घटती बढ़ती नपुए न १५ रखना। तेरे बटखरे और नपुए पूरे पूरे और धर्म्म के हों इस लिये कि जो देश तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे देता है उस में तेरे बहुत दिन हों। क्योंकि ऐसे कामों में जितने कुटिलता १६ करते हैं सो सब तेरे परमेश्वर यहोवा को घिनौने लगते हैं॥

१७ स्मरण रख कि जब तू मिस्र से निकलकर आता था तब अमालेक ने तुझ से मार्ग में क्या १८ किया। अर्थात वह जो परमेश्वर का भय न मानता था इस से उस ने मार्ग में जब तू थका मांदा था तब तुझ पर चढ़ाई करके जितने निर्बल होने के कारण सब से पीछे थे उन सभों १९ को मारा। सो जब तेरा परमेश्वर यहोवा उस देश में जो वह तेरा भाग करके तेरे अधिकार में कर देता है तुझे चारों ओर के सब शत्रुओं से विश्राम दे तब अमालेक का नाम तक धरती पर से[1] मिटा डालना इसे न भूलना॥

## २६. फिर

जब तू उस देश में पहुंचे जिसे तेरा परमेश्वर यहोवा तेरा निज भाग करके तुझे देता है और उस का अधिकारी होकर उस में बस जाए, तब २ जो देश तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे देता है उस की भूमि की भांति भांति की जो पहिली उपज तू अपने घर लाएगा उस में से कुछ टोकरी में लेकर उस स्थान पर जाना जो तेरा परमेश्वर यहोवा अपने नाम का निवास करने को चुन ले। ३ और उन दिनों के याजक के पास जाकर यह कहना कि मैं आज तेरे परमेश्वर यहोवा के साम्हने निवेदन करता हूं कि यहोवा ने हम लोगों को जिस देश के देने की हमारे पितरों से किरिया ४ खाई थी उस में आ गया हूं। तब याजक तेरे हाथ से वह टोकरी लेकर तेरे परमेश्वर यहोवा ५ की वेदी के साम्हने धर दे। तब तू अपने परमेश्वर यहोवा से यों कहना कि मेरा मूलपुरुष नाश होने के निकट एक अरामी मनुष्य था और वह अपने छोटे से परिवार समेत मिस्र को गया और वहां परदेशी होकर रहा और वहां उस से एक बड़ी और सामर्थी और बहुत ६ मनुष्यों से भरी हुई जाति उत्पन्न हुई। और मिस्रियों ने हम लोगों से बुरा बर्ताव किया और हमें दुख दिया और हम से कठिन सेवा ७ कराई। पर हम ने अपने पितरों के परमेश्वर यहोवा की दोहाई दिई और यहोवा ने हमारी सुनकर हमारे दुख श्रम और अंधेर पर दृष्टि

(१) मूल में. आकाश के तले से।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



८ किई । और यहोवा बलवन्त हाथ और बढ़ाई हुई भुजा से अति भयानक चिन्ह और चमत्कार करके हम को मिस्र से निकाल लाया, ९ और हमें इस स्थान पर पहुंचाकर यह देश जिस में दूध और मधु की धाराएं बहती हैं दे १० दिया है । सो अब हे यहोवा देव जो भूमि तू ने मुझे दिई है उस की पहिली उपज मैं तेरे पास ले आया हूं । तब तू उसे अपने परमेश्वर यहोवा के साम्हने रखना और यहोवा को ११ दण्डवत करना । और जितने अच्छे पदार्थ तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे और तेरे घराने को दे उन के कारण तू लेवीयों और अपने बीच रहनेहारे परदेशियों सहित आनन्द करना ॥

१२ तीसरे बरस जो दशमांश देने का बरस ठहरा है जब तू अपनी सब भांति की बढ़ती के दशमांश को निकाल चुके तब उसे लेवीय परदेशी बपमूए और विधवा को देना कि वे तेरे १३ फाटकों के भीतर खाकर तृप्त हों । और तू अपने परमेश्वर यहोवा से कहना कि मैं ने तेरी सब आज्ञाओं के अनुसार पवित्र ठहराई हुई वस्तुओं को अपने घर से निकाला और लेवीय परदेशी बपमूए और बिधवा को दे दिया है तेरी किसी आज्ञा को मैं ने न तो टाला है न १४ बिसराया । उन वस्तुओं में से मैं ने शोक के समय नहीं खाया और न उन में से कोई वस्तु अशुद्धता की दशा में घर से निकाली और न कुछ शोक करनेवालों को[१] दिया मैं ने अपने परमेश्वर यहोवा की सुन ली मैं ने तेरी सब १५ आज्ञाओं के अनुसार किया है । तू स्वर्ग में से जो तेरा पवित्र धाम है दृष्टि करके अपनी प्रजा इस्राएल को आशीस दे और इस दूध और मधु की धाराओं के देश की भूमि पर आशीस दे जो तू ने हमारे पितरों से खाई हुई किरिया के अनुसार हमें दिया है ॥

१६ आज के दिन तेरा परमेश्वर यहोवा तुझ को इन्हीं विधियों और नियमों के मानने की आज्ञा देता है सो अपने सारे मन और सारे १७ जीव से इन के मानने में चौकसी करना । तू ने तो आज यहोवा को अपना परमेश्वर मानकर यह वचन दिया है कि मैं तेरे मार्गों पर चलूंगा और तेरी विधियों आज्ञाओं और नियमों को १८ माना करूंगा और तेरी सुना करूंगा । और यहोवा ने भी आज तुझ को अपने वचन के अनुसार अपना प्रजारूपी निज धन माना है कि तू उस की सब आज्ञाओं को माना करे, १९ और कि वह अपनी बनाई हुई सब जातियों से अधिक प्रशंसा नाम और शोभा के विषय तुझ को श्रेष्ठ करे और तू उस के कहे के अनुसार अपने परमेश्वर यहोवा की पवित्र प्रजा बना रहे ॥

(१) मूल में. मुर्दे के लिये ।

(आशीस और स्राप.)

**२७. फिर** इस्राएल के पुरनियों समेत मूसा ने प्रजा के लोगों को यह आज्ञा दिई कि जितनी आज्ञाएं मैं आज तुम्हें सुनाता हूं उन सब को मानना । २ और जब तुम यर्दन पार होकर उस देश में पहुंचो जो तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे देता है तब बड़े बड़े पत्थर खड़े कर लेना और उन पर ३ चूना पोतना । और पार होने के पीछे उन पर इस व्यवस्था के सारे वचनों को लिखना इस लिये कि जो देश तेरे पितरों का परमेश्वर यहोवा अपने वचन के अनुसार तुझे देता है और उस में दूध और मधु की धाराएं बहती हैं ४ उस देश में तू जाने पाए । फिर जिन पत्थरों के विषय मैं ने आज आज्ञा दिई है उन्हें तुम यर्दन के पार होकर एबाल पहाड़ पर खड़ा ५ करना और उन पर चूना पोतना । और वहीं अपने परमेश्वर यहोवा के लिये पत्थरों की एक वेदी बनाना उन पर कोई लोखर न चलाना । ६ अपने परमेश्वर यहोवा की वेदी अनगढ़े पत्थरों की बनाकर उन पर उस के लिये होमबलि ७ चढ़ाना । और वहीं मेलबलि भी चढ़ाकर भोजन करना और अपने परमेश्वर यहोवा के ८ सन्मुख आनन्द करना । और उन पत्थरों पर इस व्यवस्था के सारे वचनों को साफ साफ लिख देना ॥

९ फिर मूसा और लेवीय याजकों ने सारे इस्राएलियों से यह भी कहा कि हे इस्राएल चुप रहकर सुन आज के दिन तू अपने परमेश्वर १० यहोवा की प्रजा हो गया है । सो अपने परमेश्वर यहोवा की मानना और उस की जो जो आज्ञा और विधि मैं आज तुझे सुनाता हूं उन को पूरा करना ॥

११ फिर उसी दिन मूसा ने प्रजा के लोगों को १२ यह आज्ञा दिई कि, जब तुम यर्दन पार हो जाओ तब शिमोन लेवी यहूदा इस्साकार यूसफ

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



स्थान का नाम आज के दिन लों गिल्गाल[1] पड़ा है ॥

१० सो इस्राएली गिल्गाल में डेरे डाले हुए रहे और उन्हों ने यरीहो के पास के अराबा में ११ पूर्णमासी को सांझ के समय फसह माना। और फसह के दूसरे दिन ठीक उसी दिन वे उस देश की उपज में से अखमीरी रोटी और भुना हुआ १२ दाना खाने लगे। और जिस दिन वे उस देश की उपज में से खाने लगे उसी दिन के बिहान को मान् बन्द हो गया और इस्राएलियों को आगे फिर कभी मान् न मिला सो उस बरस में वे कनान देश की उपज में से खाते थे ॥

(यरीहो का ले लिया जाना.)

१३ जब यहोशू यरीहो के पास था तब उस ने जो आंख उठाई तो क्या देखा कि हाथ में नंगी तलवार लिये हुए एक पुरुष साम्हने खड़ा है सो यहोशू ने पास जाकर पूछा क्या तू हमारी ओर का है वा हमारे बैरियों की ओर का। १४ उस ने उत्तर दिया कि नहीं मैं यहोवा की सेना का प्रधान होकर अभी आया हूं तब यहोशू ने पृथिवी पर मुंह के बल गिरके दण्डवत कर उस से कहा अपने दास के लिये मेरे प्रभु की क्या १५ आज्ञा है। यहोवा की सेना के प्रधान ने यहोशू से कहा अपनी जूती पांव से उतार डाल क्योंकि जिस स्थान पर तू खड़ा है सो पवित्र है तब यहोशू ने वैसा ही किया ॥

**६.** यरीहो के सब फाटक इस्राएलियों के डर के मारे लगातार बन्द रहे और कोई २ बाहर भीतर जाने आने न पाता था। फिर यहोवा ने यहोशू से कहा सुन मैं यरीहो को उस के राजा और शूरवीरों समेत तेरे वश में ३ कर देता हूं। सो तुम में जितने योद्धा हैं वे उस नगर के चारों ओर एक बार घूम आएं और ४ छः दिन तक ऐसा ही किया करना। और सात याजक संदूक के आगे आगे जुबली के सात नरसिंगे लिये हुए चलें। फिर सातवें दिन तुम नगर के चारों ओर सात बार घूमना और ५ याजक भी नरसिंगे फूंकते चलें। और जब वे जुबली के नरसिंगे देर लों फूंकते रहें तब सब लोग नरसिंगे का शब्द सुनते ही बड़ी ध्वनि से जयजयकार करें तब नगर की शहरपनाह नेव से गिर जाएगी और सब लोग अपने अपने

(१) अर्थात लुढ़कना ।

साम्हने चढ़ जाएं। सो नून के पुत्र यहोशू ने ६ याजकों को बुलवाकर कहा वाचा के संदूक को उठा लो और सात याजक यहोवा के संदूक के आगे आगे जुबली के सात नरसिंगे लिये चलें। ७ फिर उस ने लोगों से कहा आगे बढ़कर नगर के चारों ओर घूम आओ और हथियारबन्द पुरुष यहोवा के संदूक के आगे आगे चलें। ८ ज्यों यहोशू ये बातें लोगों से कह चुका त्योंही वे सात याजक जो यहोवा के साम्हने सात नरसिंगे लिये हुए थे नरसिंगे फूंकते हुए चले और यहोवा की वाचा का संदूक उन के पीछे ९ पीछे चला। और नरसिंगे फूंकनेहारे याजकों के आगे आगे वे हथियारबन्द पुरुष चले और पीछे-वाले संदूक के पीछे पीछे चले और याजक नर-सिंगे फूंकते हुए चले। १० और यहोशू ने लोगों को आज्ञा दिई कि जब लों मैं तुम्हें जयजयकार करने की आज्ञा न दूं तब लों जयजयकार न करो और न तुम्हारा कोई शब्द सुनने में आए न कोई बात तुम्हारे मुंह से निकलने पाए ११ आज्ञा पाते ही जयजयकार करना। सो यहोवा का संदूक एक बार नगर के चारों ओर घूम आया तब वे छावनी में आकर वहीं टिके ॥

१२ बिहान को यहोशू सवेरे उठा और याजकों ने यहोवा का संदूक उठा लिया। १३ और वे ही सात याजक जुबली के सात नरसिंगे लिये यहोवा के संदूक के आगे आगे फूंकते हुए चले और उन के आगे हथियारबन्द पुरुष चले और पीछेवाले यहोवा के संदूक के पीछे पीछे चले और याजक नरसिंगे फूंकते चले गये। १४ सो वे दूसरे दिन भी एक बार नगर के चारों ओर घूमकर छावनी में लौट आये और ऐसे ही उन्हों ने छः दिन किया। १५ फिर सातवें दिन वे भोर को बड़े तड़के उठकर उसी रीति से नगर के चारों ओर सात बार घूम आये केवल उसी दिन वे सात बार घूमे। १६ तब सातवीं बार जब याजक नरसिंगे फूंकते थे तब यहोशू ने लोगों से कहा जयजयकार करो क्योंकि यहोवा ने वह नगर तुम्हें दे दिया है। १७ और नगर और जो कुछ उस में है सो यहोवा के लिये अर्पण की वस्तु ठहरेगा केवल राहाब वेश्या और जितने उस के घर में हों वे जीते रहेंगे क्योंकि उस ने हमारे भेजे हुए दूतों को छिपा रक्खा था। १८ और तुम अर्पण की वस्तुओं से बड़ी सावधानी कर [illegible] ऐसा न हो कि अर्पण की वस्तु

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



ठहराकर पीछे उसी अर्पण की वस्तु में से कुछ ले लो और इस भान्ति इस्राएली छावनी को भी अर्पण की वस्तु बनाकर उसे कष्ट में डालो। १९ सब चान्दी सोना और जो पात्र पीतल और लोहे के हैं सो यहोवा के लिये पवित्र ठहरके २० उसी के भण्डार में रक्खे जाएं। तब लोगों ने जयजयकार किया और याजक नरसिंगे फूंकते रहे और जब लोगों ने नरसिंगे का शब्द सुनकर फिर बड़ी ही ध्वनि से जयजयकार किया तब शहरपनाह नेव से गिर पड़ी और लोग अपने अपने साम्हने उस नगर में चढ़ गये और नगर २१ को ले लिया। और क्या पुरुष क्या स्त्री क्या जवान क्या बूढ़े बरन बैल भेड़ बकरी गदहे जितने नगर में थे उन सभों को उन्हों ने अर्पण २२ की वस्तु जानकर तलवार से मार डाला। तब यहोशू ने उन दोनों पुरुषों से जो उस देश का भेद लेने गये थे कहा अपनी किरिया के अनुसार उस वेश्या के घर में जाकर उस को और जो उस के पास हों उन्हें भी निकाल ले आओ। २३ सो वे जवान भेदिये भीतर जाकर राहाब को और उस के माता पिता भाइयों और सब को जो उस के यहां रहते थे बरन उस के सब कुटुम्बियों को निकाल लाये और इस्राएल की २४ छावनी से बाहर बैठा दिया। तब उन्हों ने नगर को और जो कुछ उस में था सब को आग लगाकर फूंक दिया केवल चान्दी सोना और जो पात्र पीतल और लोहे के थे उन को उन्हों ने यहोवा के भवन के भण्डार में रख २५ दिया। और यहोशू ने राहाब वेश्या और उस के पिता के घराने को बरन उस के सब लोगों को जीते छोड़ दिया और आज लों उस का वंश इस्राएलियों के बीच में रहता है क्योंकि जो दूत यहोशू ने यरीहो के भेद लेने को भेजे २६ थे उन को उसने छिपा रक्खा था। फिर उसी समय यहोशू ने इस्राएलियों को यह किरिया धराई कि जो मनुष्य उठकर यह नगर यरीहो बसा दे वह यहोवा की ओर से स्रापित हो जब वह उस की नेव डालेगा तब तो उस का जेठा बेटा मरेगा और जब वह उस के फाटक खड़े करेगा तब उस का लहुरा मर २७ जाएगा[१]। सो यहोवा यहोशू के संग रहा और यहोशू की कीर्त्ति उस सारे देश में फैल गई॥

(१) मूल में. वह अपने जेठे के बदले में उस की नेव डालेगा और अपने लहुरे के बदले में उस के फाटक खड़े करेगा।

(आकान का पाप.)

७. पर इस्राएलियों ने अर्पण की वस्तु के विषय विश्वासघात किया अर्थात यहूदा गोत्र का आकान जो जेरहवंशी जब्दी का पोता और कर्म्मी का पुत्र था उस ने अर्पण की वस्तुओं में से कुछ ले लिया इस से यहोवा का कोप इस्राएलियों पर भड़क उठा॥

२ और यहोशू ने यरीहो से ऐ नाम नगर के पास जो बेतावेन से लगा हुआ बेतेल की पूरब ओर है कितने पुरुषों को यह कहकर भेजा कि जाकर देश का भेद ले आओ सो उन पुरुषों ने ३ जाकर ऐ का भेद लिया। और उन्हों ने यहोशू के पास लौटकर कहा सब लोग वहां न जाएं कोई दो वा तीन हजार पुरुष जाकर ऐ को जीत सकते हैं सब लोगों को वहां जाने का कष्ट ४ न दे क्योंकि वे लोग थोड़े ही हैं। सो कोई तीन हजार पुरुष वहां गये पर ऐ के रहनेहारों के ५ साम्हने से भाग आये। तब ऐ के रहनेहारों ने उन में से कोई छत्तीस पुरुष मार डाले और अपने फाटक से शबारीम लों उन का पीछा करके उतार में उनको मारते गये सो लोगों का ६ मन घबराकर[१] जल सा बन गया। और यहोशू ने अपने वस्त्र फाड़े और वह और इस्राएली पुरनिये यहोवा के संदूक के साम्हने मुंह के बल गिरके पृथिवी पर सांझ लों पड़े रहे और उन्हों ७ ने अपने अपने सिर पर धूल डाली। और यहोशू ने कहा हाय प्रभु यहोवा तू अपनी इस प्रजा को यर्दन पार क्यों ले आया है जिस से हमें एमोरियों के वश में कराके नाश करे भला होता कि हम संतोष करके यर्दन के उस पार ८ रह जाते। हाय प्रभु मैं क्या कहूं जब इस्राएलियों ने अपने शत्रुओं को पीठ दिखाई है। ९ क्योंकि कनानी बरन इस देश के सब निवासी यह सुनकर हम को घेर लेंगे और हमारा नाम पृथिवी पर से मिटा डालेंगे फिर तू अपने बड़े १० नाम के लिये क्या करेगा। यहोवा ने यहोशू से कहा उठ जा तू क्यों इस भान्ति मुंह के बल ११ पृथिवी पर पड़ा है। इस्राएलियों ने पाप किया है और जो वाचा मैं ने उन से अपने साथ बन्धाई थी उस को उन्हों ने तोड़ दिया है

(१) मूल में. गलकर।



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



उन्हों ने अर्पण की वस्तुओं में से ले लिया बरन चोरी भी किई और छल करके उस को १२ अपने सामान में रख लिया है। इस कारण इस्राएली अपने शत्रुओं के साम्हने खड़े नहीं रह सकते वे अपने शत्रुओं को पीठ दिखाते हैं इस लिये कि वे आप अर्पण की वस्तु बन गये हैं और यदि तुम अपने बीच में से अर्पण की वस्तु को सत्यानाश न कर डालो तो मैं आगे १३ को तुम्हारे संग न रहूंगा। उठ प्रजा के लोगों को पवित्र करके उन से कह कि बिहान लों अपने अपने को पवित्र कर रक्खो क्योंकि इस्राएल का परमेश्वर यहोवा यों कहता है कि हे इस्राएल तेरे बीच अर्पण की कोई वस्तु है सो जब लों अर्पण की वस्तु को अपने बीच में से दूर न करे तब लों तू अपने शत्रुओं के साम्हने १४ खड़ा न रह सकेगा। सो बिहान को तुम गोत्र गोत्र करके समीप खड़े किये जाओगे और जिस गोत्र के नाम पर चिट्ठी निकले[1] सो कुल कुल करके पास किया जायगा और जिस कुल के नाम पर चिट्ठी निकले[2] सो घराना घराना करके पास किया जाएगा फिर जिस घराने के नाम पर चिट्ठी निकले[3] सो एक एक पुरुष करके १५ पास किया जाएगा। तब जो पुरुष अर्पण की वस्तु रक्खे हुए पकड़ा जायगा सो उस समेत जो उस का हो आग में डालकर जलाया जाएगा क्योंकि उस ने यहोवा की वाचा को तोड़ा और इस्राएल में मूढ़ता किई है॥

१६ बिहान को यहोशू सबेरे उठ इस्राएलियों को गोत्र गोत्र करके समीप लिवा ले गया और चिट्ठी यहूदा के गोत्र के नाम पर निकली[4]। १७ तब उस ने यहूदा के कुल कुल समीप किये और चिट्ठी जेरहूवंशियों के कुल के नाम पर निकली[5] फिर जेरहूवंशियों का कुल पुरुष पुरुष करके समीप किया और चिट्ठी जब्दी के नाम १८ पर निकली[6]। तब उस ने उस का घराना पुरुष पुरुष करके समीप किया और यहूदा गोत्र का आकान जो जेरहूवंशी जब्दी का पोता और कर्म्मी का पुत्र था उसी के नाम पर चिट्ठी निकली[1]। तब यहोशू आकान से कहने लगा १९ हे मेरे बेटे इस्राएल के परमेश्वर यहोवा का मान करके उस के आगे अंगीकार कर और जो कुछ तू ने किया हो सो मुझ को बता और मुझ से कुछ न छिपा। आकान ने यहोशू को २० उत्तर दिया कि सचमुच मैं ने इस्राएल के परमेश्वर यहोवा के विरुद्ध पाप किया है और यों यों किया है। जब मुझे लूट में शिनार देश का २१ एक सुन्दर ओढ़ना दो सौ शेकेल चान्दी और पचास शेकेल सोने की एक ईंट देख पड़ी तब मैं ने उन का लालच करके उन्हें रख लिया वे मेरे डेरे के बीच भूमि में गड़े हैं और सब के नीचे चान्दी है। सो यहोशू ने दूत भेजे और वे २२ उस डेरे को दौड़े गये और क्या देखा कि वे वस्तुएं उस के डेरे में गड़ी हैं और सब के नीचे चान्दी है। उन को उन्हों ने डेरे के बीच से २३ निकालकर यहोशू और सब इस्राएलियों के पास ले आकर यहोवा के साम्हने धर दिया। तब सब इस्राएलियों समेत यहोशू जेरहूवंशी २४ आकान को और उस चान्दी और ओढ़ने और सोने की ईंट को और उस के बेटे बेटियों को और उस के बैलों गदहों और भेड़ बकरियों को और उस के डेरे को निदान जो कुछ उस का था उस सब को आकोर नाम तराई में ले गया। तब यहोशू ने उस से कहा तू ने हमें क्यों कष्ट २५ दिया है आज के दिन यहोवा तुझी को कष्ट देगा इस पर सब इस्राएलियों ने उस पर पत्थरवाह किया और उन को आग में डालकर जलाया और उन के ऊपर पत्थर डाल दिये। और उन्हों ने उस के ऊपर पत्थरों का बड़ा २६ ढेर लगा दिया जो आज लों बना है तब यहोवा का भड़का हुआ कोप शान्त हो गया। इस कारण उस स्थान का नाम आज लों आकोर[2] तराई पड़ा है॥

(ऐ नगर का ले लिया जाना.)

**८. तब** यहोवा ने यहोशू से कहा मत डर और तेरा मन कच्चा न हो कमर बान्धकर सब योद्धाओं को साथ ले ऐ पर चढ़ाई कर क्योंकि मैं ने ऐ के राजा को प्रजा नगर और देश समेत तेरे वश में कर दिया है। और २ जैसा तू ने यरीहो और उस के राजा से किया

(१) मूल में. जो गोत्र यहोवा पकड़ेगा।
(२) मूल में. जो कुल यहोवा पकड़ेगा। (३) मूल में. जो घराना यहोवा पकड़ेगा। (४) मूल में. यहूदा का गोत्र पकड़ा गया। (५) मूल में. जेरहूवंशियों का कुल पकड़ा गया। (६) मूल में. जब्दी पकड़ा गया।

(१) मूल में. [illegible] पकड़ा गया।
(२) अर्थात. कष्ट देना।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



वैसा ही ऐ और उस के राजा से भी करना केवल तुम पशुओं समेत उस की लूट तो अपने लिये ले सकोगे उस नगर के पीछे की ओर से घात ३ लगा। सो यहोशू ने सब योद्धाओं समेत ऐ पर चढ़ाई करने की तैयारी किई और यहोशू ने तीस हजार पुरुषों को जो बड़े बड़े बीर थे चुन- ४ कर रात को यह आज्ञा देकर भेजा कि, सुनो तुम उस नगर के पीछे की ओर घात लगाये बैठे रहना नगर से बहुत दूर न जाना और ५ सब के सब तैयार रहना। और मैं अपने सब साथियों समेत उस नगर के निकट जाऊंगा और जब वे पहिले की नाईं हमारा साम्हना करने को निकलें तब हम उन के आगे से भागेंगे। ६ तब वे यह सोचकर कि वे पहिले की भांति हमारे साम्हने से भागे जाते हैं हमारा पीछा करेंगे सो हम उन के साम्हने से भागकर उन्हें ७ नगर से दूर खींच ले आएंगे। तब तुम घात से उठकर नगर को अपना कर लेना देखो तुम्हारा परमेश्वर यहोवा उस को तुम्हारे हाथ में ८ कर देगा। और जब नगर को ले लो तब उस में आग लगाकर फूंक देना यहोवा की आज्ञा के अनुसार करना सुनो मैं ने तुम्हें आज्ञा दिई है। ९ तब यहोशू ने उन को भेज दिया और वे घात में बैठने को चले गये और बेतेल और ऐ के बीच ऐ की पच्छिम ओर बैठे रहे पर यहोशू उस रात लोगों के बीच टिका रहा॥

१० बिहान को यहोशू सवेरे उठ लोगों की गिनती लेकर इस्राएली पुरनियों समेत लोगों के आगे ११ आगे ऐ की ओर चला। और उस के संग के सब योद्धा चढ़ गये और ऐ नगर के निकट पहुंचकर उस के साम्हने उत्तर ओर डेरे डाले और उनके और ऐ के बीच एक तराई थी। १२ तब उस ने कोई पांच हजार पुरुष चुनकर बेतेल और ऐ के बीच नगर की पच्छिम ओर घात १३ लगाने को ठहरा दिया। और जब लोगों ने नगर की उत्तर ओर की सारी सेना को और उस की पच्छिम ओर घात में बैठे हुओं को भी ठहरा दिया तब यहोशू उसी रात तराई के बीच १४ गया। जब ऐ के राजा ने यह देखा तब वे फुर्ती करके सवेरे उठे और राजा अपनी सारी प्रजा को ले इस्राएलियों के साम्हने उन से लड़ने को निकल कर ठहराये हुए स्थान पर जो अराबा के साम्हने है पहुंचा और वह न जानता था कि नगर की पिछली ओर लोग घात लगाये बैठे हैं।

तब यहोशू और सब इस्राएली उन से हार सी १५ मानकर जंगल का मार्ग ले भाग चले। तब १६ नगर में के सब लोग इस्राएलियों का पीछा करने को पुकार पुकारके बुलाये गये सो वे यहोशू का पीछा करते हुए नगर से दूर खींचे गये। और न ऐ में न बेतेल में कोई पुरुष रह गया १७ जो इस्राएलियों का पीछा करने को न गया हो और उन्हों ने नगर को खुला हुआ छोड़कर इस्राएलियों का पीछा किया। तब यहोवा ने १८ यहोशू से कहा अपने हाथ का बर्छा ऐ की ओर बढ़ा क्योंकि मैं उसे तेरे हाथ में दे दूंगा सो यहोशू ने अपने हाथ के बर्छे को नगर की ओर बढ़ाया। उस के हाथ बढ़ाते ही जो लोग १९ घात में बैठे थे सो झट अपने स्थान से उठे और दौड़ दौड़ नगर में घुसकर उस को ले लिया और झट उस में आग लगा दिई। जब ऐ के पुरुषों ने पीछे की ओर दृष्टि किई तो २० क्या देखा कि नगर का धूंआं आकाश की ओर उठ रहा है और उन्हें न तो इधर भागने की शक्ति रही और न उधर और जो लोग जंगल की ओर भागे जाते थे सो फिरके अपने खदे- ड़नेहारों पर टूट पड़े। जब यहोशू और सब २१ इस्राएलियों ने देखा कि घातियों ने नगर को ले लिया और उस का धूंआं उठ रहा है तब घूमकर ऐ के पुरुषों को मारने लगे। और उन २२ का साम्हना करने को दूसरे भी नगर से निकल आये सो वे इस्राएलियों के बीच में पड़ गये कुछ इस्राएली तो उन के आगे और कुछ उन के पीछे थे सो उन्हों ने उन को यहां तक मार डाला कि उन में से न तो कोई बचने और न भागने पाया। और ऐ के राजा को वे जीता पकड़कर २३ यहोशू के पास ले आये। और जब इस्राएली २४ ऐ के सब निवासियों को मैदान में अर्थात उस जंगल में जहां उन्हों ने उन का पीछा किया था घात कर चुके और वे सब तलवार से मारे गये यहां लों कि उन का अन्त ही हो गया तब सब इस्राएलियों ने ऐ को लौटकर उसे तलवार से मारा। और स्त्री पुरुष सब मिलाकर जो २५ उस दिन मारे पड़े सो बारह हजार थे और ऐ के सब मनुष्य इतने ही थे। क्योंकि जब लों २६ यहोशू ने ऐ के सब निवासियों को सत्यानाश न कर डाला तब लों उस ने अपना हाथ जिस से बर्छा बढ़ाया था फिर न खींचा। केवल यहोवा २७ की उस आज्ञा के अनुसार जो उस ने यहोशू

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



को दिई थी इस्रारलियों ने पशु आदि नगर की
२८ लूट अपनी कर लिई। तब यहोशू ने रे को फुंकवा
दिया और उसे सदा के लिये डीह कर दिया सो
२९ वह आज लों उजाड़ पड़ा है। और रे के राजा
को उस ने सांझ तलक वृक्ष पर लटका रक्खा और
सूर्य्य डूबते डूबते यहोशू की आज्ञा से उस की
लोथ वृक्ष पर से उतारके नगर के फाटक के
साम्हने डाल दिई गई और उस पर पत्थरों
का बड़ा ढेर लगा दिया गया जो आज लों
बना है॥

(आशीर्वाद और साप का सुनाया जाना.)

३० तब यहोशू ने इस्रारल के परमेश्वर यहोवा
के लिये एबाल पर्वत पर एक वेदी बनवाई।
३१ जैसा यहोवा के दास मूसा ने इस्रारलियों को
आज्ञा दिई थी और जैसा मूसा की व्यवस्था
की पुस्तक में लिखा है उस ने समूचे पत्थरों
की एक वेदी बनवाई जिस पर लोखर चलाया न
गया था। और उस पर उन्हों ने यहोवा के लिये
३२ होमबलि चढ़ाये और मेलबलि किये। उसी
स्थान पर यहोशू ने इस्रारलियों के साम्हने उन
पत्थरों के ऊपर मूसा की व्यवस्था जो उस ने
३३ लिखी थी उस की नकल कराई। और क्या
देशी क्या परदेशी सारे इस्रारली अपने पुर-
नियों सरदारों और न्यायियों समेत यहोवा की
वाचा का संदूक उठानेहारे लेवीय याजकों के
साम्हने उस संदूक के इधर उधर खड़े हुए
अर्थात आधे लोग तो गिरिज्जीम पर्वत के
और आधे एबाल पर्वत के साम्हने खड़े हुए
जैसा कि यहोवा के दास मूसा ने पहिले से आज्ञा
दिई थी कि इस्रारली प्रजा को आशीर्वाद दिये
३४ जायें। उस के पीछे उस ने क्या आशीस के क्या
साप के व्यवस्था के सारे वचन जैसे जैसे व्यवस्था
की पुस्तक में लिखे हुए हैं वैसे वैसे पढ़ पढ़कर
३५ सुनवा दिये। जितनी बातों की मूसा ने आज्ञा
दिई थी उन में से कोई ऐसी बात न रह गई जो
यहोशू ने इस्रारल की सारी सभा और स्त्रियों और
बालबच्चों और उन के बीच रहते हुए[1] परदेशी
लोगों के साम्हने भी पढ़कर न सुनवाई हो॥

(गिबोनियों का छल.)

**९.** यह सुनकर हित्ती एमोरी कनानी
परिज्जी हिव्वी और यबूसी जितने
राजा यर्दन के इस पार पहाड़ी देश में और
नीचे के देश में और लबानोन के साम्हने
२ के महासागर के तीर रहते थे, वे एक मन होकर
यहोशू और इस्रारलियों से लड़ने को इकट्ठे हुए॥

३ जब गिबोन के निवासियों ने सुना कि यहोशू
४ ने यरीहो और रे से क्या क्या किया है, तब
उन्हों ने छल किया और राजदूतों का भेष बना-
कर अपने गदहों पर पुराने बोरे और पुराने फटे
५ जोड़े हुए मदिरा के कुप्पे लादकर, अपने पांवों
में पुरानी गांठी हुई जूतियां और तन में पुराने
वस्त्र पहिने अपने भोजन के लिये सूखी और
६ फफूंदी लगी हुई रोटी ले लिई। सो वे गिल्गाल
की छावनी में यहोशू के पास जाकर उस से
और इस्रारली पुरुषों से कहने लगे हम दूर देश
७ से आये हैं सो अब हम से वाचा बांधो। इस्रा-
एली पुरुषों ने उन हिव्वियों से कहा क्या जाने
तुम हमारे बीच बसे हो फिर हम तुम से वाचा
८ कैसे बांधें। उन्हों ने यहोशू से कहा हम तेरे दास
हैं यहोशू ने उन से कहा तुम कौन हो और कहां
९ से आते हो। उन्हों ने उस से कहा तेरे दास बहुत
दूर के देश से तेरे परमेश्वर यहोवा का नाम सुन-
कर आये हैं क्योंकि हम ने यह सब सुना है अर्थात
उस की कीर्त्ति और जो कुछ उस ने मिस्र
१० में किया, और जो कुछ उस ने एमोरियों के दोनों
राजाओं से किया जो यर्दन के उस पार रहते थे
अर्थात हेश्बोन के राजा सीहोन से और बाशान
११ के राजा ओग् से जो अश्तारोत में था। सो
हमारे यहां के पुरनियों ने और हमारे देश के सब
निवासियों ने हम से कहा कि मार्ग के लिये अपने
साथ भोजनवस्तु लेकर उन से मिलने को जाओ
और उन से कहना कि हम तुम्हारे दास हैं सो
१२ अब हम से वाचा बांधो। जिस दिन हम तुम्हारे
पास चलने को निकले उस दिन तो हम ने अपने
अपने घर से यह रोटी टटकी लिई थी पर अब
देखो यह सूख गई और इस में फफूंदी लग गई है।
१३ फिर ये जो मदिरा के कुप्पे हम ने भर लिये सो
तब तो नये थे पर देखो अब ये फटे हुए हैं और
हमारे ये वस्त्र और जूतियां बड़ी दूर की यात्रा
१४ के कारण पुरानी हो गई हैं। तब उन पुरुषों ने
यहोवा से बिना सलाह लिये उन के भोजन में
१५ से कुछ ग्रहण किया। सो यहोशू ने उन से मेल
करके उन से यह वाचा बान्धी कि तुम को
जीते छोड़ेंगे और मण्डली के प्रधानों ने उन से
१६ किरिया भी खाई। उन के साथ वाचा बान्धने
के तीन दिन पीछे उन को यह समाचार मिला

(१) मूल में, चलते हुए।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



कि वे हमारे पड़ोस के लोग हैं और हमारे १७ बीच बसे हैं। सो इस्राएली कूच करके तीसरे दिन उन के नगरों को जिन के नाम गिबोन कपीरा बेरोत और किर्यत्यारीम हैं पहुंच गये। १८ और इस्राएलियों ने उन को न मारा क्योंकि मण्डली के प्रधानों ने उन के संग इस्राएल के परमेश्वर यहोवा की किरिया खाई थी सो सारी मण्डली के लोग प्रधानों के विरुद्ध कुड़-१९ कुड़ाने लगे। तब सब प्रधानों ने सारी मण्डली से कहा हम ने उन से इस्राएल के परमेश्वर यहोवा की किरिया खाई है सो अब उन को छू २० नहीं सकते। हम उन से यह करेंगे कि उस किरिया के अनुसार हम उन को जीते छोड़ देंगे नहीं तो हमारी खाई हुई किरिया के २१ कारण हम पर क्रोध पड़ेगा। फिर प्रधानों ने उन से कहा वे जीते छोड़े जाएं। सो प्रधानों के इस वचन के अनुसार वे सारी मण्डली के २२ लिये लकड़हारे और पनिहारे हो गये। फिर यहोशू ने उन को बुलवाकर कहा तुम तो हमारे बीच रहनेहारे हो फिर तुम ने हम से यह कह कर क्यों छल किया है कि हम तुम से बहुत दूर २३ रहते हैं। सो अब तुम स्रापित हो और तुम में से ऐसा कोई न रहेगा जो दास अर्थात मेरे परमेश्वर के भवन के लिये लकड़हारा और पनिहारा न २४ हो। उन्हों ने यहोशू से कहा तेरे दासों को यह निश्चय बतलाया गया था कि तेरे परमेश्वर यहोवा ने अपने दास मूसा को आज्ञा दिई थी कि तुम को यह सारा देश दे और इस के सारे निवासियों को तुम्हारे साम्हने से नाश करे सो हम ने तुम लोगों के कारण अपने जीवन के बड़े २५ डर में आकर ऐसा काम किया। और अब हम तेरे वश में हैं जैसा बर्ताव तुझे भला और ठीक २६ जान पड़े वैसा ही हम से कर। सो उस ने उन से वैसा ही किया और उन्हें इस्राएलियों के हाथ से २७ ऐसा बचाया कि वे उन्हें घात करने न पाये, पर यहोशू ने उसी दिन उन को मण्डली के लिये और जो स्थान यहोवा चुन ले उस में उस की वेदी के लिये लकड़हारे और पनिहारे करके ठहरा दिया। सो आज लों वे वैसे ही रहते हैं॥

(कनान के दक्खिनी भाग का जीता जाना।)

**१०. जब** यरूशलेम के राजा अदोनीसेदेक ने सुना कि यहोशू ने ऐ को ले लिया और उस को सत्यानाश कर डाला है और जैसा उस ने यरीहो और उस के राजा से किया था वैसा ही ऐ और उस के राजा से भी किया है और यह भी सुना कि गिबोन के निवासियों ने इस्राएलियों से मेल २ किया और उन के बीच रहने लगे हैं, तब वे निपट डर गये क्योंकि गिबोन बड़ा नगर बरन राजनगर के तुल्य था और ऐ से बड़ा है और ३ उस के सब निवासी शूरबीर थे। सो यरूशलेम के राजा अदोनीसेदेक ने हेब्रोन के राजा होहाम यर्मूत के राजा पिराम लाकीश के राजा यापी और एग्लोन के राजा दबीर के पास यों ४ कहला भेजा कि, मेरे पास आकर मेरी सहायता करो हम गिबोन को मार लें क्योंकि उस ने ५ यहोशू और इस्राएलियों से मेल किया है। सो यरूशलेम हेब्रोन यर्मूत लाकीश और एग्लोन के पांचों एमोरी राजा अपनी अपनी सारी सेना लेकर इकट्ठे हो चढ़ गये और गिबोन के साम्हने ६ डेरे डालकर उस से लड़ने लगे। तब गिबोन के निवासियों ने गिल्गाल की छावनी में यहोशू के पास यों कहला भेजा कि अपने दासों से तू हाथ न उठा फुर्ती से हमारे पास आकर हमें बचा और हमारी सहायता कर क्योंकि पहाड़ पर बसे हुए एमोरियों के सब राजा हमारे ७ विरुद्ध इकट्ठे हुए हैं। सो यहोशू सारे योद्धाओं और सब शूरबीरों को संग लेके गिल्गाल से ८ उधर गया[1]। और यहोवा ने यहोशू से कहा उन से मत डर क्योंकि मैं ने उन को तेरे हाथ में कर दिया है उन में से एक पुरुष भी तेरे ९ साम्हने खड़ा न रह सकेगा। सो यहोशू रातों-रात गिल्गाल से जाकर एकाएक उन पर टूट १० पड़ा। तब यहोवा ने ऐसा किया कि वे इस्राएलियों से घबरा गये और इस्राएलियों ने गिबोन के पास उन्हें बड़ी मार से मारा और बेथोरोन के चढ़ाव पर उन का पीछा करके अजेका और ११ मक्केदा लों उन्हें मारते गये। फिर जब वे इस्राएलियों के साम्हने से भागकर बेथोरोन के उतार पर आये तब अजेका पहुंचने लों यहोवा ने आकाश से बड़े बड़े पत्थर उन पर गिराये और वे मर गये। जो ओलों से मारे गये सो इस्राएलियों की तलवार से मारे हुओं से अधिक थे॥

१२ उस समय अर्थात जिस दिन यहोवा ने एमोरियों को इस्राएलियों के वश में कर दिया

(१) मूल में. चढ़ा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

 CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri 

उस दिन यहोशू ने यहोवा से इस्राएलियों के देखते यों कहा
हे सूर्य्य तू गिबोन पर
और हे चन्द्रमा तू अय्यालोन की तराई के
ऊपर ठहरा रह ॥
१३ सो सूर्य्य तब लों थंभा रहा और चंद्रमा तब
लों ठहरा रहा[1]
जब लों उस जाति के लोगों ने अपने शत्रुओं
से पलटा न लिया ॥

यह बात याशार नाम पुस्तक में लिखी हुई है कि सूर्य्य आकाशमण्डल के बीच ठहरा रहा १४ और कोई चार पहर के लगभग न डूबा। न तो उस से पहिले कोई ऐसा दिन हुआ न उस के पीछे जिस में यहोवा ने किसी पुरुष की सुनी हो यहोवा तो इस्राएल की ओर लड़ता था ॥ १५ तब यहोशू सारे इस्राएलियों समेत गिल्गाल की छावनी को लौट गया ॥

१६ और वे पांचों राजा भागकर मक्केदा के पास १७ की गुफा में छिप गये। तब यहोशू को यह समाचार मिला कि पांचों राजा हमें मक्केदा के १८ पास की गुफा में छिपे हुए मिले हैं। यहोशू ने कहा गुफा के मुंह पर बड़े बड़े पत्थर लुढ़काकर उन की चौकी देने के लिये मनुष्यों को उस १९ के पास बैठा दो। पर तुम मत ठहरो अपने शत्रुओं का पीछा करके उन में से पीछेवालों को मार डालो उन्हें अपने अपने नगर में पैठने न दो क्योंकि तुम्हारे परमेश्वर यहोवा ने उन २० को तुम्हारे हाथ में कर दिया है। जब यहोशू और इस्राएली उन्हें बड़ी मार से मारके नाश कर चुके और उन में से जो बच गये सो अपने २१ अपने गढ़वाले नगर में घुस गये, तब सब लोग मक्केदा की छावनी को यहोशू के पास कुशलक्षेम से लौट आये और इस्राएलियों के विरुद्ध २२ किसी ने जीभ तक न हिलाई[2]। तब यहोशू ने आज्ञा दिई कि गुफा का मुंह खोलकर उन पांचों राजाओं को मेरे पास निकाल ले आओ। २३ उन्हों ने ऐसा ही किया और यरूशलेम हेब्रोन यर्मूत लाकीश और एग्लोन के उन पांचों राजाओं को गुफा में से उस के पास निकाल २४ ले आये। जब वे उन राजाओं को यहोशू के पास निकाल ले आये तब यहोशू ने इस्राएल के सब पुरुषों को बुलाकर अपने साथ चलनेहारे योद्धाओं के प्रधानों से कहा निकट आकर अपने अपने पांव इन राजाओं की गर्दनों पर धरो सो उन्हों ने निकट जाकर अपने अपने पांव उन की गर्दनों पर धर दिये। तब यहोशू २५ ने उन से कहा डरो मत और न तुम्हारा मन कच्चा हो हियाव बांधकर दृढ़ हो क्योंकि यहोवा तुम्हारे सब शत्रुओं से जिन से तुम लड़नेवाले हो ऐसा ही करेगा। इस के पीछे यहोशू ने उन २६ को मरवा डाला और पांच वृक्षों पर लटकाया और वे सांझ लों उन वृक्षों पर लटके रहे। सूर्य्य डूबते डूबते यहोशू से आज्ञा पाकर लोगों २७ ने उन्हें उन वृक्षों पर से उतारके उसी गुफा में जहां छिप गये थे डाल दिया और उस गुफा के मुंह पर बड़े बड़े पत्थर दे दिये वे आज लों वहीं धरे हुए हैं। उसी दिन यहोशू ने मक्केदा २८ को ले लिया और उस को तलवार से मारा और उस के राजा को सत्यानाश किया और जितने प्राणी उस में थे उन सभों में से किसी को जीता न छोड़ा और जैसा उस ने यरीहो के राजा से किया था वैसा ही मक्केदा के राजा से भी किया ॥

तब यहोशू सब इस्राएलियों समेत मक्केदा से २९ चलकर लिब्ना को गया और लिब्ना से लड़ा। और यहोवा ने उस को भी राजा समेत इस्राए- ३० लियों के हाथ कर दिया और यहोशू ने उस को और उस में के सब प्राणियों को तलवार से मारा और उस में किसी को जीता न छोड़ा और उस के राजा से वैसा ही किया जैसा उस ने यरीहो के राजा से किया था ॥

फिर यहोशू सब इस्राएलियों समेत लिब्ना ३१ से चलकर लाकीश को गया और उस के विरुद्ध छावनी डालकर लड़ा। और यहोवा ने लाकीश ३२ को इस्राएल के हाथ में कर दिया सो दूसरे दिन उस ने उस को ले लिया और जैसा उस ने लिब्ना में के सब प्राणियों को तलवार से मारा वैसा ही उस ने लाकीश से भी किया ॥

तब गेजेर का राजा होराम लाकीश की ३३ सहायता करने को चढ़ आया और यहोशू ने प्रजा समेत उस को भी ऐसा मारा कि उस के लिये किसी को जीता न छोड़ा ॥

फिर यहोशू सब इस्राएलियों समेत लाकीश ३४ से चलकर एग्लोन को गया और उस के विरुद्ध छावनी डालकर लड़ने लगा। और उसी दिन ३५ उन्हों ने [illegible] ले लिया और उस को तलवार

(१) मूल में. चुप हो गया।
(२) मूल में. सान न चढ़ाई।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



से मारा और उसी दिन जैसा उस ने लाकीश में के सब प्राणियों को सत्यानाश कर डाला था वैसा ही उस ने एग्लोन से भी किया ॥

३६ फिर यहोशू सब इस्राएलियों समेत एग्लोन से चलकर हेब्रोन को गया और उस से लड़ने ३७ लगा। और उन्हों ने उसे ले लिया और उस को और उस के राजा और सब गांवों को और उन में के सब प्राणियों को तलवार से मारा जैसा यहोशू ने एग्लोन से किया था वैसा ही उस ने हेब्रोन में भी किसी को जीता न छोड़ा उस ने उस को और उस में के सब प्राणियों को सत्यानाश कर डाला ॥

३८ तब यहोशू सब इस्राएलियों समेत घूमकर ३९ दबीर को गया और उस से लड़ने लगा, और राजा समेत उसे और उस के सब गांवों को ले लिया और उन्हों ने उन को तलवार से मार लिया और जितने प्राणी उन में थे सब को सत्यानाश कर डाला किसी को जीता न छोड़ा जैसा यहोशू ने हेब्रोन और लिब्ना और उस के राजा से किया था वैसा ही उस ने दबीर और उस के राजा से भी किया ॥

४० सो यहोशू ने उस सारे देश को अर्थात पहाड़ी देश दक्खिन देश नीचे के देश और ढालू देश को उन के सब राजाओं समेत मारा और इस्राएल के परमेश्वर यहोवा की आज्ञा के अनुसार किसी को जीता न छोड़ा बरन जितने प्राणी ४१ थे सभों को सत्यानाश कर डाला। सो यहोशू ने कादेशबर्ने से ले अज्जा लों और गिबोन तक ४२ के सारे गोशेन देश के लोगों को मारा। इन सब राजाओं को उन के देशों समेत यहोशू ने एक ही समय में ले लिया क्योंकि इस्राएल का परमेश्वर यहोवा इस्राएलियों की ओर से लड़ता ४३ था। तब यहोशू सब इस्राएलियों समेत गिल्गाल की छावनी में लौट आया ॥

(कनान के उत्तरीय भाग का जीता जाना.)

**११. यह** सुनकर हासोर के राजा याबीन ने मादोन के राजा योबाब और शिम्रोन और अक्षाप के राजाओं को, २ और जो जो राजा उत्तर की ओर पहाड़ी देश में और किन्नेरेत की दक्खिन के अराबा में और नीचे के देश में और पच्छिम और दोर ३ के ऊंचे देश में रहते थे। उन को और पूरब पच्छिम दोनों ओर रहनेहारे कनानियों और एमोरियों हित्तियों परिज्जियों और पहाड़ी यबूसियों और मिस्पा देश में हेर्मोन पहाड़ के नीचे रहनेहारे हिव्वियों को बुलवा भेजा। और ४ वे अपनी अपनी सेना समेत जो समुद्र के तीर की बालू के किनकों के समान बहुत थी निकल आये, और उन के साथ बहुत ही घोड़े और रथ भी थे। तब ये सब राजा सम्मति करके ५ इकट्ठे हुए और इस्राएलियों से लड़ने को मेरोम नाम ताल के पास आकर एक संग छावनी डाली। सो यहोवा ने यहोशू से कहा उन से ६ मत डर क्योंकि कल इसी समय मैं उन सभों को इस्राएलियों के वश करके मरवा डालूंगा तब तू उन के घोड़ों के सुम की नस कटवाना और उन के रथ भस्म कर देना। सो यहोशू ७ सब योद्धाओं समेत मेरोम नाम ताल के पास अचानक पहुंचकर उन पर टूट पड़ा। और ८ यहोवा ने उन को इस्राएलियों के हाथ कर दिया सो उन्हों ने उन्हें मार लिया और बड़े नगर सीदोन और मिस्रपोत्मैम लों और पूरब ओर मिस्पे के मैदान लों उन का पीछा किया और उन को मारा और उन में से किसी को जीता न छोड़ा। तब यहोशू ने यहोवा की आज्ञा के अनु- ९ सार उन से किया अर्थात उन के घोड़ों के सुम की नस कटवाई और उन के रथ भस्म कर दिये ॥

उस समय यहोशू ने घूमकर हासोर को १० जो पहिले उन सब राज्यों में मुख्य नगर था ले लिया और उस के राजा को तलवार से मार डाला। और जितने प्राणी उस में थे उन सभों ११ को उन्हों ने तलवार से मारकर सत्यानाश किया और किसी प्राणी को जीता न छोड़ा और हासोर को यहोशू ने आग लगाकर फुंकवा दिया। और १२ उन सारे नगरों को उन के सब राजाओं समेत यहोशू ने ले लिया और यहोवा के दास मूसा की आज्ञा के अनुसार उन को तलवार से मारकर सत्यानाश किया। पर हासोर को छोड़कर १३ जिसे यहोशू ने फुंकवा दिया इस्राएल ने और किसी नगर को जो अपने टीले पर बसा था न फूंका। और इन नगरों के पशु और इन की १४ सारी लूट को इस्राएलियों ने अपना लिया पर मनुष्यों को उन्हों ने तलवार से मार डाला यहां लों कि उनको सत्यानाश कर डाला और एक भी प्राणी को जीता न छोड़ा। जो आज्ञा १५ यहोवा ने अपने दास मूसा को दिई थी उस के अनुसार मूसा ने यहोशू को आज्ञा दिई थी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

और वैसा ही यहोशू ने किया भी जो जो आज्ञा यहोवा ने मूसा को दिई थी उन में से यहोशू ने कोई भी पूरी किये बिना न छोड़ी ॥

(समस्त कनान का राजाओं समेत जीता जाना.)

१६ सो यहोशू ने उस सारे देश को अर्थात पहाड़ी देश और सारे दक्खिन देश और सारे गोशेन देश और नीचे के देश और अराबा और इस्राएल के पहाड़ी देश और उसके नीचे- १७ वाले देश को, हालाक नाम पहाड़ से ले जो सेईर की चढ़ाई पर है बालगाद लों जो लबानोन के मैदान में हेर्मोन पर्वत के नीचे है जितना देश है उस सब को ले लिया और उन देशों के १८ सारे राजाओं को पकड़कर मार डाला। उन सब राजाओं से युद्ध करते करते यहोशू को बहुत १९ दिन लगे। गिबोन के निवासी हिव्वियों को छोड़ और किसी नगर के लोगों ने इस्राएलियों से मेल न किया और सब नगरों को उन्हों ने २० लड़ लड़कर ले लिया। क्योंकि यहोवा की जो मनसा थी कि अपनी उस आज्ञा के अनुसार जो उस ने मूसा को दिई थी उन पर कुछ दया न करे बरन सत्यानाश कर डाले इस कारण उस ने उन के मन ऐसे हठीले कर दिये कि उन्हों ने इस्राएलियों का साम्हना करके उन से युद्ध किया ॥

२१ उस समय यहोशू ने पहाड़ी देश में आकर हेब्रोन दबीर अनाब बरन यहूदा और इस्राएल दोनों के सारे पहाड़ी देश में रहनेहारे अनाकियों को नाश किया यहोशू ने नगरों समेत २२ उन्हें सत्यानाश कर डाला। इस्राएलियों के देश में कोई अनाकी न रह गया केवल अज्जा २३ गत और अशदोद में कोई कोई रह गये। सो जैसा यहोवा ने मूसा से कहा था वैसा ही यहोशू ने वह सारा देश ले लिया और उसे इस्राएल के गोत्रों और कुलों के अनुसार भाग करके उन्हें दे दिया। और देश को लड़ाई से शान्ति मिली ॥

## १२. यर्दन

पार सूर्योदय की ओर अर्थात अर्नोन नाले से ले हेर्मोन पर्वत लों के देश और सारे पूर्बी अराबा के जिन राजाओं को इस्राएलियों ने मारके देश को अपने अधिकार में कर लिया था ये २ हैं, एमोरियों का हेशबोनवासी राजा सीहोन जो अर्नोन नाले के किनारे के अरोएर से लेकर और उसी नाले के बीच के नगर को छोड़कर यब्बोक नदी लों जो अम्मोनियों का सिवाना है आधे गिलाद पर, और किन्नेरेत नाम ताल से ३ ले बेत्यशीमोत से होकर अराबा के ताल लों जो खारा ताल भी कहावता है पूरब ओर के अराबा और दक्खिन ओर पिसगा की सलामी के नीचे नीचे के देश पर प्रभुता रखता था। ४ फिर बचे हुए रपाइयों में से बाशान के राजा ओग का देश था जो अशतारोत और एद्रेई में ५ रहा करता था, और हेर्मोन पर्वत सल्का और गशूरियों और माकियों के सिवाने लों सारे बाशान में और हेशबोन के राजा सीहोन के सिवाने लों आधे गिलाद में भी प्रभुता करता ६ था। इस्राएलियों और यहोवा के दास मूसा ने इन को मार लिया और यहोवा के दास मूसा ने इन का देश रूबेनियों और गादियों और मनश्शे के आधे गोत्र के लोगों को दे दिया ॥

७ और यर्दन की पच्छिम ओर लबानोन के मैदान में के बालगाद से ले सेईर की चढ़ाई में के हालाक पहाड़ लों के देश के जिन राजाओं को यहोशू और इस्राएलियों ने मारके उन का देश इस्राएलियों को गोत्रों और कुलों के अनुसार ८ भाग करके दे दिया सो ये हैं, हित्ती और एमोरी और कनानी और परिज्जी और हिव्वी और यबूसी जो पहाड़ी देश में और नीचे के देश में और अराबा में और ढालू देश में और जंगल में और दक्खिन देश में रहते थे। ९ एक यरीहो का राजा एक बेतेल के पास के ऐ का राजा, एक यरूशलेम का राजा १० एक हेब्रोन का राजा, एक यर्मूत का राजा ११ एक लाकीश का राजा, एक एग्लोन का राजा १२ एक गेजेर का राजा, एक दबीर का राजा १३ एक गेदेर का राजा, एक होर्मा का राजा १४ एक अराद का राजा, एक लिब्ना का राजा १५ एक अदुल्लाम का राजा, एक मक्केदा का राजा १६ एक बेतेल का राजा, एक तप्पूह का राजा १७ एक हेपेर का राजा, एक अपेक का राजा १८ एक लश्शारोन का राजा, एक मादोन का राजा १९ एक हासोर का राजा, एक शिम्रोन्मरोन का राजा २० एक आक्षाप का राजा, एक तानाक का राजा २१ एक मगिद्दो का राजा, एक केदेश का राजा २२ एक कर्मेल में के योक्नाम का राजा, २३ एक दोर नाम ऊंचे देश में के दोर का राजा, एक गिल्गाल में के

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२४ गोयीम का राजा, एक तिर्सा का राजा है सो सब राजा इकतीस हुए ॥

(कनान का इस्राएली गोत्र गोत्र में बांटा जाना.)

**१३.** यहोशू बूढ़ा और बहुत दिनी हो गया और यहोवा ने उस से कहा तू बूढ़ा और बहुत दिनी हो गया है और बहुत देश रह गये हैं जो इस्रा-
२ एल के अधिकार में नहीं आये। ये देश रह गये अर्थात पलिश्तियों का सारा प्रान्त और
३ सारे गशूरी। मिस्र के आगे की शीहोर से ले उत्तर और एक्रोन के सिवाने लों जो कनानियों का भाग गिना जाता है और पलिश्तियों के पांचों सरदार अज्जा अश्दोद अश्कलोन गत और एक्रोन के लोग और दक्खिन और अव्वी
४ भी, फिर अपेक और एमोरियों के सिवाने लों कनानियों का सारा देश और सीदोनियों का
५ मारा नाम देश, फिर गबालियों का देश और सूर्य्योदय की ओर हेर्मोन पर्वत के नीचे के बाल्गाद से ले हमात की घाटी लों सारा
६ लबानोन, फिर लबानोन से ले मिस्रपोत्मैम तक सीदोनियों के पहाड़ी देश के निवासी। इन को मैं इस्राएलियों के साम्हने से निकाल दूंगा इतना हो कि तू मेरी आज्ञा के अनुसार चिट्ठी डाल डाल उन का देश इस्राएल का
७ भाग कर दे। सो अब इस देश को नवों गोत्रों और मनश्शे के आधे गोत्र को उन का भाग होने के लिये बांट दे ॥

८ इस के साथ रूबेनियों और गादियों को तो वह भाग मिल चुका था जो मूसा ने उन्हें यर्दन की पूरब ओर ऐसा दिया था जैसा यहोवा के दास मूसा ने उन्हें दिया था,
९ अर्थात अर्नोन नाम नाले के किनारे के अरोएर से लेकर और उसी नाले के बीच के नगर को छोड़कर दीबोन लों मेदबा के पास का सारा
१० चौरस देश, और अम्मोनियों के सिवाने लों हेश्बोन में बिराजनेहारे एमोरियों के राजा
११ सीहोन के सारे नगर, और गिलाद देश और गशूरियों और माकावासियों का सिवाना और सारा हेर्मोन पर्वत और सल्का लों सारा
१२ बाशान, फिर अश्तारोत और एद्रेई में बिराजनेहारे उस ओग् का सारा राज्य जो रपाइयों में से अकेला बच गया था। इन्हीं को मूसा ने मार लिया और इन को प्रजा को उस देश से निकाल दिया था। पर इस्राएलियों ने
१३ गशूरियों और माकियों को उन के देश से न निकाला सो गशूरी और माकी इस्राएलियों के बीच आज लों रहते हैं। और लेवी के
१४ गोत्रियों को उसने कोई भाग न दिया क्योंकि इस्राएल के परमेश्वर यहोवा के कहे के अनुसार उसी के हव्य उन के भाग ठहरे हैं ॥

१५ मूसा ने रूबेन के गोत्र को उन के कुलों के अनु-
१६ सार दिया, अर्थात अर्नोन नाम नाले के किनारे के अरोएर से लेकर और उसी नाले के बीच के नगर को छोड़कर मेदबा के पास का
१७ सारा चौरस देश, फिर चौरस देश में का हेश्बोन और उस के सब गांव फिर दीबोन बामोत्-
१८ बाल बेत्बाल्मोन, यहसा कदेमोत मेपात्,
१९ किर्यातैम सिबमा और तराई में के पहाड़
२० पर बसा हुआ सेरेथश्शहर, बेत्पोर पिस्गा की
२१ सलामी और बेत्यशीमोत, निदान चौरस देश में बसे हुए हेश्बोन में बिराजनेहारे एमोरियों के उस राजा सीहोन के राज्य के सारे नगर जिसे मूसा ने मार लिया था। मूसा ने एवी रेकेम सूर हूर और रेबा नाम मिद्यान के प्रधानों को भी मार लिया जो सीहोन के
२२ हाकिम और उसी देश के निवासी थे। और इस्राएलियों ने उन के और मारे हुओं के साथ बोर के पुत्र भावी कहनेहारे बिलाम को भी
२३ तलवार से मार डाला। और रूबेनियों का सिवाना यर्दन का तीर ठहरा। रूबेनियों का भाग उन के कुलों के अनुसार नगरों और गावों समेत यही ठहरा ॥

२४ फिर मूसा ने गाद के गोत्रियों को भी कुलों
२५ के अनुसार भाग दिया। सो यह ठहरा अर्थात याजेर आदि गिलाद के सारे नगर और रब्बा के साम्हने के अरोएर लों अम्मोनियों का आधा
२६ देश, और हेश्बोन से रामत्मिस्पे और बतोनीम लों और महनैम से दबीर के सिवाने लों,
२७ और तराई में बेथाराम बेत्निम्रा सुक्कोत और सापोन और हेश्बोन के राजा सीहोन के राज्य का शेष भाग और किन्नेरेत नाम ताल के सिरे लों यर्दन की पूरब ओर का वह देश जिस का
२८ सिवाना यर्दन है। गादियों का भाग उन के कुलों के अनुसार नगरों और गांवों समेत यही ठहरा ॥

२९ फिर मूसा ने मनश्शे के आधे गोत्रियों को भी भाग दिया वह मनश्शेइयों के आधे गोत्र

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३० का भाग उन के कुलों के अनुसार ठहरा । सो यह है अर्थात महनैम से ले बाशान के राजा ओग् के राज्य का सारा देश और बाशान में
३१ बसी हुई याईर की साठों बस्तियां, और गिलाद का आधा भाग और अश्तारोत और इद्रेई जो बाशान में ओग् के राज्य के नगर थे ये मनश्शे के पुत्र माकीर के वंश का अर्थात माकीर के आधे वंश का भाग कुलों के अनुसार ठहरे ॥

३२ जो भाग मूसा ने मोआब के अराबा में यरीहो के पास के यर्दन की पूरब ओर बांट
३३ दिये सो ये ही हैं । पर लेवी के गोत्र को मूसा ने कोई भाग न दिया इस्राएल का परमेश्वर यहोवा ही अपने कहे के अनुसार उन का भाग ठहरा ॥

**१४. जो** भाग इस्राएलियों ने कनान देश में पाये जिन्हें एलाजार याजक और नून के पुत्र यहोशू और इस्राएली गोत्रों के पितरों के घरानों के मुख्य मुख्य
२ पुरुषों ने उन को दिया वे ये हैं । जो आज्ञा यहोवा ने मूसा के द्वारा साढ़े नौ गोत्रों के लिये दिई थी उस के अनुसार उन के भाग
३ चिट्ठी डाल डालकर दिये गये । मूसा ने तो अढ़ाई गोत्रों के भाग यर्दन पार दिये थे पर लेवीयों को उस ने उन के बीच कोई भाग न
४ दिया था । यूसफ के वंश के तो दो गोत्र हो गये थे अर्थात मनश्शे और एप्रैम और उस देश में लेवीयों को कुछ भाग न दिया गया केवल रहने के नगर और पशुआदि धन रखने
५ को चराइयां उन को मिलीं । जो आज्ञा यहोवा ने मूसा को दिई थी उस के अनुसार इस्राएलियों ने किया और उन्हों ने देश को बांट लिया ॥

६ यहूदी यहोशू के पास गिल्गाल में आये और कनजी यपुन्ने के पुत्र कालेब ने उस से कहा तू जानता होगा कि यहोवा ने कादेशबर्ने में परमेश्वर के जन मूसा से मेरे तेरे विषय क्या कहा
७ था । जब यहोवा के दास मूसा ने मुझे इस देश का भेद लेने को कादेशबर्ने से भेजा तब मैं चालीस बरस का था और मैं सच्चे मन से[१] उस के पास
८ सन्देश ले आया । और मेरे साथी जो मेरे संग गये थे उन्हों ने तो प्रजा के लोगों का मन निराश कर दिया[१] पर मैं अपने परमेश्वर यहोवा के पीछे पूरी रीति से हो लिया । सो
९ उस दिन मूसा ने किरिया खाकर मुझ से कहा कि तू जो पूरी रीति से मेरे परमेश्वर यहोवा के पीछे हो लिया है इस कारण निःसन्देह जिस भूमि पर तू अपने पांव धर आया है वह सदा के लिये तेरा और तेरे वंश का भाग
१० होगी । और अब देख जब से यहोवा ने मूसा से यह वचन कहा था तब से जो पैंतालीस बरस बीते हैं जिन में इस्राएली जंगल में घूमते फिरते रहे उन में यहोवा ने अपने कहे के अनुसार मुझे जीता रक्खा है और अब मैं पचासी बरस का
११ हुआ हूं । जितना बल मूसा के भेजने के दिन मुझ में था उतना बल अभी तक मुझ में है युद्ध करने वा भीतर बाहर आने जाने के लिये जितना उस समय मुझ में सामर्थ्य था उतना ही अब
१२ भी मुझ में सामर्थ्य है । सो अब वह पर्वत मुझे दे जिस की चर्चा यहोवा ने उस दिन किई थी तू ने तो उस दिन सुना होगा कि उस में अनाकवंशी रहते हैं और बड़े बड़े गढ़वाले नगर भी हैं पर क्या जाने यहोवा मेरे संग रहे और उस के कहे के अनुसार मैं उन्हें उन के
१३ देश से निकाल दूं । तब यहोशू ने उस को आशीर्वाद दिया और हेब्रोन को यपुन्ने के पुत्र
१४ कालेब का भाग कर दिया । इस कारण हेब्रोन कनजी यपुन्ने के पुत्र कालेब का भाग आज लों बना है क्योंकि वह इस्राएल के परमेश्वर यहोवा
१५ के पीछे पूरी रीति से हो लिया था । अगले समय में तो हेब्रोन का नाम किर्यतर्बा था यह अर्बा अनाकियों में सब से बड़ा पुरुष था । और उस देश को लड़ाई से शान्ति मिली ॥

**१५. यहूदियों** के गोत्र का भाग उन के कुलों के अनुसार चिट्ठी डालने से एदोम के सिवाने लों और दक्खिन ओर सीन के जंगल लों जो दक्खिनी
२ सिवाने पर है ठहरा । उन के भाग का दक्खिनी सिवाना खारे ताल के उस सिरेवाले कोल से आरंभ हुआ जो दक्खिन की ओर बढ़ा है ।
३ और वह अक्रब्बीम नाम चढ़ाई की दक्खिन ओर से निकल सीन होते हुए कादेशबर्ने की दक्खिन ओर को चढ़ गया फिर हेस्रोन के पास हो अद्दार को चढ़कर कर्काआ की ओर मुड़

(१) मूल में. जैसा मेरे मन के साथ था वैसा ही ।

(१) मूल में. गला दिया ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



४ गया। वहां से अस्मोन होते हुए वह मिस्र के नाले पर निकला और उस सिवाने का अन्त समुद्र हुआ तुम्हारा दक्खिनी सिवाना यही ५ होगा। फिर पूरबी सिवाना यर्दन के मुहाने तक खारा ताल ही ठहरा और उत्तर दिशा का सिवाना यर्दन के मुहाने के पास के ताल के ६ कोल से आरंभ करके, बेथोग्ला को चढ़ बेत-राबा की उत्तर ओर होकर रूबेनी बोहनवाले ७ नाम पत्थर लों चढ़ गया। और वही सिवाना आकोर नाम तराई से दबीर की ओर चढ़ गया और उत्तर होते हुए गिल्गाल की ओर झुका जो नाले की दक्खिन ओर की अदुम्मीम की चढ़ाई के साम्हने है वहां से वह एन्शेमेश नाम सोते के पास पहुंचकर एन्रोगेल पर निकला। ८ फिर वही सिवाना हिन्नोम के पुत्र की तराई से होकर यबूस[1] जो यरूशलेम कहावता है उस की दक्खिन अलंग से चढ़ते हुए उस पहाड़ की चोटी पर पहुंचा जो पच्छिम ओर हिन्नोम की तराई के साम्हने और रपाईम नाम तराई के ९ उत्तरवाले सिरे पर है। फिर वही सिवाना उस पहाड़ की चोटी से नेप्तोह नाम सोते को चला गया और एप्रोन पहाड़ के नगरों पर निकला फिर वहां से बाला को जो किर्यत्यारीम भी १० कहावता है पहुंचा। फिर वह बाला से पच्छिम ओर मुड़कर सेईर पहाड़ लों पहुंचा और यारीम पहाड़ जो कसालोन भी कहावता है उस की उत्तरवाली अलंग से होकर बेत्शेमेश को उतर गया और वहां से तिम्ना पर निकला। ११ वहां से वह सिवाना एक्रोन की उत्तरीय अलंग के पास होते हुए शिक्रोन को गया और बाला पहाड़ होकर यब्नेल पर निकला और उस सिवाने १२ का अन्त समुद्र का तीर हुआ। और पच्छिम का सिवाना महासमुद्र का तीर ठहरा। यहूदियों को जो भाग उन के कुलों के अनुसार मिला उस के चारों ओर का सिवाना यही हुआ॥

१३ और यपुन्ने के पुत्र कालेब को उस ने यहोवा की आज्ञा के अनुसार यहूदियों के बीच भाग दिया अर्थात किर्यतर्बा जो हेब्रोन भी कहलाता १४ है वह अर्बा अनाक का पिता था। और कालेब ने वहां से शेशै अहीमन और तल्मै नाम अनाक १५ के तीनों पुत्रों को निकाल दिया। फिर वहां से वह दबीर के निवासियों पर चढ़ गया अगले १६ समय तो दबीर का नाम किर्यत्सेपेर था। और कालेब ने कहा जो किर्यत्सेपेर को मारके ले ले उसे मैं अपनी बेटी अक्सा को ब्याह दूंगा। १७ सो कालेब के भाई ओत्नीएल कनजी ने उसे ले लिया और उस ने उसे अपनी बेटी अक्सा को १८ ब्याह दिया। और जब वह उस के पास आई तब उस ने उस को पिता से कुछ भूमि मांगने को उभारा फिर वह अपने गदहे पर से उतर पड़ी और कालेब ने उस से पूछा तू क्या चाहती है। १९ वह बोली मुझे आशीर्वाद दे तू ने मुझे दक्खिन देश में की कुछ भूमि तो दिई है मुझे जल के सोते भी दे सो उस ने ऊपरला और निचला दोनों सोते उसे दिये॥

२० यहूदियों के गोत्र का भाग तो उन के कुलों के अनुसार यही ठहरा॥

२१ और यहूदियों के गोत्र के किनारेवाले नगर दक्खिन देश में एदोम के सिवाने की ओर ये २२ हैं अर्थात कब्सेल एदेर यागूर, कीना दीमोना २३, २४ अदादा, केदेश हासोर यित्नान, जीप तेलेम २५ बालोत, हासोर्हदत्ता करिय्योथेस्रोन जो हासोर २६, २७ भी कहावता है, अमाम शमा मोलादा, हस- २८ गद्दा हेश्मोन बेत्पालेत, हसर्शूआल बेर्शबा २९, ३० बिज्योत्या, बाला इय्यीम एसेम, एल्तोलद ३१ कसील होर्मा सिक्लग मद्मन्ना सन्सन्ना, ३२ लबाओत शिल्हीम ऐन और रिम्मोन ये सब नगर उन्तीस हैं और इन के गांव भी हैं॥

३३ और नीचे के देश में ये हैं अर्थात एश्ताओल ३४ सोरा अश्ना, जानोह एन्गन्नीम तप्पूह एनाम, ३५, ३६ यर्मुत अदुल्लाम सोको अजेका, शारैम अदीतैम गदेरा और गदेरोतैम ये सब चौदह नगर हैं और इन के गांव भी हैं॥

३७, ३८ फिर सनान हदाशा मिग्दलगाद, दिलान ३९ मिस्पे योक्तेल, लाकीश बोस्कत एग्लोन, ४०, ४१ कब्बोन लहमास कित्लीश, गदेरोत बेत्दा-गोन नामा और मक्केदा ये सोलह नगर हैं और इन के गांव भी हैं॥

४२, ४३ फिर लिब्ना एतेर आशान, यिप्ताह अश्ना ४४ नसीब, कीला अक्जीब और मारेशा ये नव नगर हैं और इन के गांव भी हैं॥

४५, ४६ फिर नगरों और गावों समेत एक्रोन, और एक्रोन से ले समुद्र लों अपने अपने गावों समेत जितने नगर अश्दोद की अलंग पर हैं॥

४७ फिर अपने अपने नगरों और गांवों समेत अश्दोद और अज्जा बरन मिस्र के नाले तक और महासमुद्र के तीर लों जितने नगर हैं॥

(१) मूल में. यबूसी।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


४८ और पहाड़ी देश में ये हैं अर्थात शामीर ४९ यत्तीर सोको, दन्ना किर्यतसन्ना जो दबीर ५० भी कहावता है, अनाब एश्तमो आनीम ५१ गोसेन होलोन और गीलो ये ग्यारह नगर हैं और इन के गांव भी हैं ॥

५२, ५३ फिर अराब दूमा एशान, यानीम ५४ बेत्तप्पूह अपेका, हुम्ता किर्यतर्बा जो हेब्रोन भी कहावता है और सीओर ये नव नगर हैं और इन के गांव भी हैं ॥

५५, ५६ फिर माओन कर्मेल जीप् यूता, यिज्रेल ५७ योक्दाम जानोह, कैन गिबा और तिम्ना ये दस नगर हैं और इन के गांव भी हैं ॥

५८, ५९ फिर हल्हूल बेत्सूर गदोर, मरात बेत्नोत और एल्तकोन ये छः नगर हैं और इन के गांव भी हैं ॥

६० फिर किर्यत्बाल जो किर्यत्यारीम भी कहावता है और रब्बा ये दो नगर हैं और इन के गांव भी हैं ॥

६१ और जंगल में ये नगर हैं अर्थात बेतराबा ६२ मिद्दीन सकाका, निब्शान लोनवाला नगर और एनगदी ये छः नगर हैं और इन के गांव भी हैं ॥

६३ यरूशलेम के निवासी यबूसियों को यहूदी न निकाल सके सो आज के दिन लों यबूसी यहूदियों के संग यरूशलेम में रहते हैं ॥

**१६. फिर** यूसुफ की सन्तान का भाग चिट्ठी डालने से ठहराया गया उन का सिवाना यरीहो के पास की यर्दन नदी से अर्थात पूरब ओर यरीहो के जल से आरंभ होकर उस पहाड़ी देश होते हुए जो २ जंगल में है बेतेल को पहुंचा। वहां से वह लूज लों पहुंचा और एरेकियों के सिवाने होते हुए ३ अतारोत पर जा निकला, और पच्छिम ओर यप्लेतियों के सिवाने उतरके फिर नीचेवाले बेथोरोन के सिवाने होके गेजेर को पहुंचा और ४ समुद्र पर निकला। सो मनश्शे और एप्रैम नाम यूसुफ के दोनों पुत्रों की सन्तान ने अपना ५ अपना भाग लिया। एप्रैमियों का सिवाना उन के कुलों के अनुसार यह ठहरा अर्थात उन के भाग का सिवाना पूरब से आरंभ होकर अत्रोतद्दार से होते हुए ऊपरले बेथोरोन लों पहुंचा। ६ और उत्तरी सिवाना पच्छिम ओर के मिक्मतात से आरंभ होकर पूरब ओर मुड़कर तानत्शीलो को पहुंचा और उस के पास से होते हुए यानोह लों पहुंचा। ७ फिर यानोह से वह अतारोत और नारा को उतरता हुआ यरीहो के पास होकर यर्दन पर निकला। ८ फिर वही सिवाना तप्पूह से निकलकर और पच्छिम ओर जाकर काना के नाले तक होकर समुद्र पर निकला। एप्रैमियों के गोत्र का भाग उन के कुलों के अनुसार यही ठहरा। ९ और मनश्शेइयों के भाग के बीच भी कई एक[1] नगर अपने अपने गांवों समेत एप्रैमियों के लिये अलग किये गये। १० पर जो कनानी गेजेर में बसे थे उन को एप्रैमियों ने वहां से न निकाला सो वे कनानी उन के बीच आज के दिन लों बसे हैं और बेगारी में दास का सा काम करते हैं ॥

**१७. फिर** यूसुफ के जेठे मनश्शे के गोत्र का भाग चिट्ठी डालने से यह ठहरा। मनश्शे का जेठा गिलाद का पिता माकीर जो योद्धा था इस कारण उस के वंश को गिलाद और बाशान मिला। २ सो यह भाग दूसरे मनश्शेइयों के लिये उन के कुलों के अनुसार ठहरा अर्थात अबीएजेर हेलेक अस्रीएल शेकेम हेपेर और शमीदा जो अपने अपने कुलों के अनुसार यूसुफ के पुत्र मनश्शे के वंश में के पुरुष थे उन के अलग अलग वंशों के लिये ठहरा। ३ पर हेपेर जो गिलाद का पुत्र माकीर का पोता और मनश्शे का परपोता था उस के पुत्र सलोफाद के बेटे नहीं बेटियां ही हुईं और उन के नाम महला नोआ, होग्ला मिल्का और तिर्सा हैं। ४ सो वे एलाजार याजक नून के पुत्र यहोशू और प्रधानों के पास जाकर कहने लगीं यहोवा ने मूसा को आज्ञा दिई थी कि वह हम को हमारे भाइयों के बीच भाग दे। सो यहोशू ने यहोवा की आज्ञा के अनुसार उन्हें उन के चचाओं के बीच भाग दिया। ५ सो मनश्शे को यर्दन पार गिलाद देश और बाशान को छोड़ दस भाग मिले। ६ क्योंकि मनश्शेइयों के बीच मनश्शेई स्त्रियों को भी भाग मिला और दूसरे मनश्शेइयों को गिलाद देश मिला। ७ और मनश्शे का सिवाना आशेर से ले मिक्मतात लों पहुंचा जो शकेम के साम्हने है फिर

(१) मूल में नगर।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



वह दक्खिन ओर बढ़कर एन्तप्पूह के निवा-
८ सियों तक पहुंचा। तप्पूह की भूमि तो मनश्शे को मिली पर तप्पूह नगर जो मनश्शे के सिवाने
९ पर बसा है सो एप्रैमियों का ठहरा। फिर वहां से वह सिवाना काना के नाले तक उतरके उस की दक्खिन ओर तक पहुंच गया ये नगर यद्यपि मनश्शे के नगरों के बीच में थे तौभी एप्रैम के ठहरे और मनश्शे का सिवाना उस नाले की उत्तर ओर से जाकर समुद्र पर निकला।
१० दक्खिन ओर का देश तो एप्रैम को और उत्तर ओर का मनश्शे को मिला और उसका सिवाना समुद्र ठहरा और वे उत्तर ओर आशेर से और
११ पूरब ओर इस्साकार से लगे। और मनश्शे को इस्साकार और आशेर के भागों में अपने अपने नगरों समेत बेत्शान यिब्लाम और अपने नगरों समेत दोर के निवासी और अपने नगरों समेत एन्दोर के निवासी और अपने नगरों समेत तानाक के निवासी और अपने नगरों समेत मगिद्दो के निवासी ये तीनों ऊंचे स्थानों
१२ पर बसे हैं। पर मनश्शेई उन नगरों के निवासियों को उन में से न निकाल सके सो वे कनानी
१३ उस देश में बरियाई से बसे रहे। तौभी जब इस्राएली सामर्थी हो गये तब कनानियों से बेगारी तो कराने लगे पर उन को पूरी रीति से निकाल न दिया॥

१४ यूसुफ की सन्तान यहोशू से कहने लगी हम तो गिन्ती में बहुत हैं क्योंकि अब लों यहोवा हमें आशीस देता आया है फिर तूने हमारे भाग के लिये चिट्ठी डालकर क्यों एक ही अंश दिया
१५ है। यहोशू ने उन से कहा यदि तुम गिनती में बहुत हो और एप्रैम का पहाड़ी देश तुम्हारे लिये छोटा हो तो परिज्जियों और रपाइयों का देश जो बन है उस में जाकर पेड़ों को काट
१६ डालो। यूसुफ की सन्तान ने कहा वह पहाड़ी देश हमारे लिये छोटा है और क्या बेत्शान और उस के नगरों में रहनेहारे क्या यिज्रेल की तराई में रहनेहारे जितने कनानी नीचे के देश में रहते हैं उन सभों के पास लोहे के रथ हैं।
१७ फिर यहोशू ने क्या एप्रैमी क्या मनश्शेई अर्थात यूसुफ के सारे घराने से कहा हां तुम लोग तो गिनती में बहुत हो और तुम्हारा बड़ा सामर्थ्य भी है सो तुम को केवल एक ही
१८ भाग न मिलेगा। पहाड़ी देश भी तुम्हारा हो जायगा वह बन तो है पर उस के पेड़ काट डालो तब उस के आस पास का देश भी तुम्हारा हो जायगा क्योंकि चाहे कनानी सामर्थी हों और उन के पास लोहे के रथ भी हों तौभी तुम उन्हें वहां से निकाल सकोगे॥

**१८. फिर** इस्राएलियों की सारी मण्डली ने शीलो में इकट्ठी होकर वहां मिलापवाले तंबू को खड़ा किया क्योंकि देश उन के वश में आ गया था।
२ और इस्राएलियों में से सात गोत्रों के लोग अपना अपना भाग बिना पाये रह गये थे।
३ सो यहोशू ने इस्राएलियों से कहा जो देश तुम्हारे पितरों के परमेश्वर यहोवा ने तुम्हें दिया है उसे अपने अधिकार में कर लेने में तुम कब लों
४ ढिलाई करते रहोगे। अब गोत्र पीछे तीन मनुष्य ठहरा लो और मैं उन्हें इस लिये भेजूंगा कि वे चलकर देश में घूमें फिरें और अपने अपने गोत्र के भाग के प्रयोजन के अनुसार उस का
५ हाल लिख लिखकर मेरे पास लौट आएं। और वे देश के सात भाग लिखें यहूदी तो दक्खिन ओर अपने भाग में और यूसुफ के घराने के
६ लोग उत्तर ओर अपने भाग में रहें। और लेवीयों का तुम्हारे बीच कोई भाग न होगा क्योंकि यहोवा का दिया हुआ याजकपद ही उनका भाग है और गाद रूबेन और मनश्शे के आधे गोत्र के लोग यर्दन की पूरब ओर यहोवा के दास मूसा का दिया हुआ अपना अपना
७ भाग पा चुके हैं। और तुम देश के सात भाग लिखकर मेरे पास ले आओ और मैं यहां तुम्हारे लिये अपने परमेश्वर यहोवा के साम्हने चिट्ठी
८ डालूंगा। सो वे पुरुष उठ कर चल दिये और जो उस देश का हाल लिखने को चले उन्हें यहोशू ने यह आज्ञा दिई कि जाकर देश में घूमो फिरो और उसका हाल लिखकर मेरे पास लौट आओ और मैं यहां शीलो में यहोवा के साम्हने तुम्हारे
९ लिये चिट्ठी डालूंगा। सो वे पुरुष चल दिये और उस देश में घूमे और उस के नगरों के सात भाग कर उन का हाल पुस्तक में लिखकर शीलो की
१० छावनी में यहोशू के पास आये। तब यहोशू ने शीलो में यहोवा के साम्हने उन के लिये चिट्ठियां डालीं और वहां यहोशू ने इस्राएलियों को उन के भागों के अनुसार देश बांट दिया॥

११ और बिन्यामीनियों के गोत्र की चिट्ठी उन के कुलों के अनुसार निकली और उन का भाग

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



८ यहोवा की दोहाई दिई, तब यहोवा ने इस्राए-लियों के पास एक नबी को भेजा जिस ने उन से कहा इस्राएल का परमेश्वर यहोवा यों कहता है कि मैं तुम को मिस्र में से ले आया और दासत्व ९ के घर से निकाल ले आया। और मैं ने तुम को मिस्रियों के हाथ से बरन जितने तुम पर अंधेर करते थे उन सभों के हाथ से छुड़ाया और उन को तुम्हारे साम्हने से बरबस निकाल- १० कर उन का देश तुम्हें दे दिया। और मैं ने तुम से कहा कि मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं एमोरी लोग जिन के देश में तुम रहते हो उन के देवताओं का भय न मानना पर तुम ने मेरी नहीं मानी॥

११ फिर यहोवा का दूत आकर उस बांजवृक्ष के तले बैठ गया जो ओप्रा में अबीएजेरी योआश का था और उस का पुत्र गिदोन गेहूं इस लिये एक दाखरस के कुण्ड में झाड़ रहा १२ था कि उसे मिद्यानियों से छिपा रक्खे। उस को यहोवा के दूत ने दर्शन देकर कहा हे १३ महाशूर यहोवा तेरे संग है। गिदोन ने उस से कहा हे मेरे प्रभु बिनती सुन यदि यहोवा हमारे संग होता तो हम पर यह सब विपत्ति क्यों पड़ती और जितने आश्चर्य्यकर्म्मों का वर्णन हमारे पुरखा यह कहकर करते थे कि क्या यहोवा हम को मिस्र से छुड़ा नहीं लाया वे कहां रहे अब तो यहोवा ने हम को त्यागकर १४ मिद्यानियों के हाथ कर दिया है। तब यहोवा ने उस पर दृष्टि करके कहा अपनी इसी शक्ति पर जा और तू इस्राएलियों को मिद्यानियों के हाथ से छुड़ाएगा क्या मैं ने तुझे नहीं भेजा। १५ उस ने कहा हे मेरे प्रभु बिनती सुन मैं इस्राएल को क्योंकर छुड़ाऊं देख मेरा कुल मनश्शे में सब से कंगाल है फिर मैं अपने पिता के घराने १६ में सब से छोटा हूं। यहोवा ने उस से कहा निश्चय मैं तेरे संग रहूंगा सो तू मिद्यानियों को ऐसा मार लेगा जैसा एक मनुष्य को। १७ गिदोन ने उस से कहा यदि तेरा अनुग्रह मुझ पर हो तो मुझे इस का कोई चिन्ह दिखा कि १८ तू ही मुझ से बातें करता है। जब लों मैं तेरे पास फिर आकर अपनी भेंट निकालकर तेरे साम्हने न रखूं तब लों यहां से न पधारना उस १९ ने कहा मैं तेरे लौटने लों ठहरूंगा। तब गिदोन ने जाकर बकरी का एक बच्चा और एक एपा मैदे की अखमीरी रोटियां तैयार किई तब मांस को टोकरी में और जूस को तसले में रख बांजवृक्ष के तले उस के पास ले जाकर दिया। २० परमेश्वर के दूत ने उस से कहा मांस और अखमीरी रोटियों को लेकर इस चटान पर रख और जूस को उण्डेल दे। सो उस ने ऐसा २१ ही किया। तब यहोवा के दूत ने अपने हाथ की लाठी को बढ़ाकर मांस और अखमीरी रोटियों को छूआ और चटान से आग निकली जिस से मांस और अखमीरी रोटियां भस्म हो गई तब यहोवा का दूत उस की दृष्टि से अन्तर्द्धान २२ होगया। जब गिदोन ने जान लिया कि वह यहोवा का दूत था तब गिदोन कहने लगा हाय प्रभु यहोवा मैं ने तो यहोवा के दूत को साक्षात २३ देखा है। यहोवा ने उस से कहा तुझे शांति २४ मिले मत डर तू न मरेगा। सो गिदोन ने वहां यहोवा की एक वेदी बनाकर उस का नाम यहोवाशालोम[1] रक्खा वह आज के दिन लों अबीएजेरियों के ओप्रा में बनी है॥

२५ फिर उसी रात को यहोवा ने गिदोन से कहा अपने पिता का जवान बैल अर्थात दूसरा सात बरस का बैल ले और बाल की जो वेदी तेरे पिता की है उसे गिरा दे और जो अशेरा २६ देवी उस के पास है उसे काट डाल, और उस दृढ़ स्थान की चोटी पर ठहराई हुई रीति से अपने परमेश्वर यहोवा की एक वेदी बना तब उस दूसरे बैल को ले और उस अशेरा की लकड़ी जो तू काट डालेगा जलाकर होमबलि चढ़ा। २७ सो गिदोन ने अपने दस दास संग लेकर यहोवा के वचन के अनुसार किया पर अपने पिता के घराने और नगर के लोगों के डर के मारे वह काम दिन को न कर सका सो रात में किया। २८ बिहान को नगर के लोग सवेरे उठकर क्या देखते हैं कि बाल की वेदी गिरी पड़ी और उस के पास की अशेरा कटी पड़ी और दूसरा बैल २९ बनाई हुई वेदी पर चढ़ाया हुआ है। तब वे आपस में कहने लगे यह काम किस ने किया और पूछपाछ और ढूंढ़ढांढ़ करके वे कहने लगे कि यह योआश के पुत्र गिदोन का काम है। ३० सो नगर के मनुष्यों ने योआश से कहा अपने पुत्र को बाहर ले आ कि मार डाला जाए क्योंकि उस ने बाल की वेदी को गिरा दिया और उस के पास की अशेरा को काट डाला ३१ है। योआश ने उन सभों से जो उस के साम्हने

(१) अर्थात, यहोवा शान्ति [ देनेहारा है. ]

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



खड़े हुए थे कहा क्या तुम बाल के लिये वाद विवाद करोगे क्या तुम उसे बचाओगे जो कोई उस के लिये वाद विवाद करे सो मार डाला जाएगा बिहान लों ठहरे रहो तब लों यदि वह परमेश्वर हो तो जिस ने उस की वेदी गिराई
३२ उस से वह आप ही अपना वाद विवाद करे। सो उस दिन गिदोन का नाम यह कहकर यरुब्बाल[1] रक्खा गया कि इस ने जो बाल की वेदी गिराई है सो इस पर बाल ही वाद विवाद करे॥

३३ इस के पीछे सब मिद्यानी और अमालेकी और और पूरबी इकट्ठे हुए और पार आकर
३४ यिज्रेल की तराई में डेरे डाले। तब यहोवा का आत्मा गिदोन में समाया[2] और उस ने नरसिंगा फूंका तब अबीएजेरी उस के पीछे इकट्ठे
३५ हुए। फिर उस ने सारे मनश्शे के यहां दूत भेजे और वे भी उस के पीछे इकट्ठे हुए और उस ने आशेर जबूलून और नप्ताली के यहां भी दूत भेजे तब वे भी उस से मिलने को चले आये।
३६ तब गिदोन ने परमेश्वर से कहा यदि तू अपने वचन के अनुसार इस्राएल को मेरे द्वारा छुड़ा-
३७ एगा, तो सुन मैं एक भेड़ी की ऊन खलिहान में रखूंगा और यदि ओस केवल उस ऊन पर पड़े और उसे छोड़ सारी भूमि सूखी रहे तो मैं जान लूंगा कि तू अपने वचन के अनुसार
३८ इस्राएल को मेरे द्वारा छुड़ाएगा। और ऐसा ही हुआ सो जब उस ने बिहान को सवेरे उठ उस ऊन को दबाकर उस में से ओस निचोड़ी
३९ तब एक कटोरा भर गया। फिर गिदोन ने परमेश्वर से कहा यदि मैं एक बार फिर कहूं तो तेरा कोप मुझ पर न भड़के मैं इस ऊन से एक बार और भी तेरी परीक्षा करूं अर्थात केवल ऊन ही सूखी रहे और सारी भूमि पर ओस
४० पड़े। उस रात को परमेश्वर ने ऐसा ही किया अर्थात केवल ऊन ही सूखी रही और सारी भूमि पर ओस पड़ी॥

**७. तब** गिदोन जो यरुब्बाल भी कहावता है और सब लोग जो उस के संग थे सबेरे उठे और हरोद नाम सोते के पास अपने डेरे खड़े किये और मिद्यानियों की छावनी उन की उत्तर ओर मोरे नाम पहाड़ी के पास तराई में पड़ी थी॥

२ तब यहोवा ने गिदोन से कहा जो लोग तेरे संग हैं सो इतने हैं कि मैं मिद्यानियों को उन के हाथ नहीं कर सकता नहीं तो इस्राएल यह कहकर मेरे विरुद्ध बड़ाई मारने लगेंगे कि मैं
३ अपने ही भुजबल के द्वारा छूटा हूं। सो तू जाकर लोगों को यह प्रचार करके सुना कि जो कोई डर के मारे थरथराता हो वह गिलाद पहाड़ से लौटकर चला जाए सो बाईस हजार लोग लौट गये और दस हजार रह गये॥

४ फिर यहोवा ने गिदोन से कहा अब भी लोग अधिक हैं उन्हें सोते के पास नीचे ले चल वहां मैं उन्हें तेरे लिये परखूंगा और जिस जिस के विषय मैं तुझ से कहूं कि यह तेरे संग चले वह तेरे संग चले और जिस जिस के विषय मैं कहूं
५ कि यह तेरे संग न चले वह न चले। सो वह उन को सोते के पास नीचे ले गया तब यहोवा ने गिदोन से कहा जितने कुत्ते की नाईं जीभ से पानी चपड़ चपड़ करके पीएं उन को अलग रख और वैसा ही उन्हें भी जो घुटने टेककर
६ पीएं। जिन्हों ने मुंह में हाथ लगा चपड़ चपड़ करके पिया उन की तो गिनती तीन सौ ठहरी और बाकी सब लोगों ने घुटने टेककर पानी
७ पिया। तब यहोवा ने गिदोन से कहा इन तीन सौ चपड़ चपड़ करके पीनेहारों के द्वारा मैं तुम को छुड़ाऊंगा और मिद्यानियों को तेरे हाथ में कर दूंगा और सब लोग अपने अपने
८ स्थान को चले जाएं। सो उन लोगों ने हाथ में सीधा और अपने नरसिंगे लिये और उस ने इस्राएल के सब पुरुषों को अपने अपने डेरे की ओर भेज दिया पर उन तीन सौ पुरुषों को अपने पास रख छोड़ा और मिद्यान की छावनी उस के नीचे तराई में पड़ी थी॥

९ उसी रात को यहोवा ने उस से कहा उठ छावनी पर चढ़ाई कर क्योंकि मैं उसे तेरे हाथ
१० कर देता हूं। पर यदि तू चढ़ाई करते डरता हो तो अपने सेवक पूरा को संग ले छावनी के
११ पास जाकर, सुन कि वे क्या क्या कह रहे हैं उस के पीछे तुझे उस छावनी पर चढ़ाई करने का हियाव बंधेगा। सो वह अपने सेवक पूरा को संग ले उन हथियारबन्दों के पास जो
१२ छावनी की छोर पर थे उतर गया। मिद्यानी और अमालेकी और सब पूरबी लोग तो टिड्डियों के समान बहुत से तराई में पड़े थे और उन के ऊंट समुद्रतीर की बालू के किनकों के समान

(१) अर्थात. बाल वाद विवाद करे।
(२) मूल में. आत्मा ने गिदोन को पहिन लिया।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१३ गिनती से बाहर थे। जब गिदोन वहां आया तब एक जन अपने किसी संगी से अपना स्वप्न यों कह रहा था कि सुन मैं ने स्वप्न में क्या देखा है कि जव की एक रोटी लुढ़कते लुढ़कते मिद्यान की छावनी में आई और डेरे को ऐसा टक्कर मारा कि वह गिर गया और उस को ऐसा उलट दिया कि डेरा गिरा पड़ा रहा।
१४ उस के संगी ने उत्तर दिया यह योआश के पुत्र गिदोन नाम एक इस्राएली पुरुष की तलवार को छोड़ कुछ नहीं है उसी के हाथ में परमेश्वर ने मिद्यान को सारी छावनी समेत कर दिया है ॥

१५ उस स्वप्न का वर्णन और फल सुनकर गिदोन ने दण्डवत किई और इस्राएल की छावनी में लौटकर कहा उठो यहोवा ने मिद्यानी सेना
१६ को तुम्हारे वश में कर दिया है। तब उस ने उन तीन सौ पुरुषों के तीन गोल किये और एक एक पुरुष के हाथ में एक नरसिंगा और छूछा घड़ा और घड़ों के भीतर पलीते थे।
१७ फिर उस ने उन से कहा मुझे देखो और वैसा ही करो सुनो जब मैं उस छावनी की छोर पर पहुंचूं तब जैसा मैं करूं वैसा ही तुम भी करना।
१८ अर्थात जब मैं और मेरे सब संगी नरसिंगा फूंकें तब तुम भी सारी छावनी के चारों ओर नरसिंगे फूंकना और यह कहना कि यहोवा के लिये और गिदोन के लिये ॥

१९ बीचवाले पहर के आदि में ज्योंही पहरुओं की बदली हो गई थी त्योंही गिदोन अपने संग के सौओं पुरुषों समेत छावनी की छोर पर गया और नरसिंगों को फूंक दिया और अपने
२० हाथ के घड़ों को तोड़ डाला। तब तीनों गोलों ने नरसिंगों को फूंक दिया और घड़ों को तोड़ डाला और अपने अपने बाएं हाथ में पलीता और दहिने हाथ में फूंकने को नरसिंगा लिये हुए यहोवा की तलवार गिदोन की तलवार
२१ ऐसा पुकारने लगे। तब वे छावनी के चारों ओर अपने अपने स्थान पर खड़े रहे तब सारी सेना के लोग दौड़ने लगे और उन्हों ने चिल्ला
२२ चिल्लाकर उन्हें भगा दिया। और उन्हों ने तीनों सौ नरसिंगे फूंके और यहोवा ने एक एक पुरुष की तलवार उस के संगी पर और सारी सेना पर चलवाई सो सेना के लोग सरेरा की ओर बेत्‌शित्ता लों और तब्बत के पास के
२३ आबेल्‌महोला लों भाग गये। तब इस्राएली पुरुष नप्ताली और आशेर और मनश्शे के सारे देश से इकट्ठे होकर मिद्यानियों के पीछे पड़े।
२४ और गिदोन ने एप्रैम के सब पहाड़ी देश में यह कहने को दूत भेज दिये कि मिद्यान के छेंकने को आओ और यर्दन नदी को बेत्‌बारा लों उन से पहिले अपने वश कर लो। सो सब एप्रैमी पुरुषों ने इकट्ठे होकर यर्दन नदी को बेत्‌बारा लों अपने वश कर लिया।
२५ और उन्हों ने ओरेब और जेब नाम मिद्यान के दो हाकिमों को पकड़ा और ओरेब को ओरेब नाम चटान पर और जेब को जेब नाम दाखरस के कुण्ड पर घात किया और वे मिद्यान के पीछे पड़े और ओरेब और जेब के सिर यर्दन के पार गिदोन के पास ले गये ॥

## ८.

तब एप्रैमी पुरुषों ने गिदोन से कहा तू ने हमारे साथ ऐसा वर्ताव क्यों किया है कि जब तू मिद्यान से लड़ने को चला तब हम को नहीं बुलवाया सो वे उस से बड़ा
२ झगड़ा मचाने लगे। उस ने उन से कहा तुम्हारे बराबर मैं ने अब क्या किया है क्या एप्रैम की छोड़ी हुई दाख भी अबीएजेर की सारी फसल से
३ अच्छी नहीं। तुम्हारे ही हाथों में परमेश्वर ने ओरेब और जेब नाम मिद्यान के हाकिमों को कर दिया सो तुम्हारे बराबर मैं क्या कर सका। जब उस ने यह बात कही तब उन का जी उस की ओर से ठंडा हो गया ॥

४ सो गिदोन और उस के संग के तीनों सौ पुरुष जो थके मान्दे थे पर तौभी खदेड़ते रहे
५ यर्दन के तीर आकर पार गये। तब उस ने सुक्कोत के लोगों से कहा मेरे पीछे इन आनेहारों को रोटियां दो क्योंकि ये थके मांदे हैं और मैं मिद्यान के जेबह और सल्मुन्ना नाम राजाओं
६ का पीछा किये जाता हूं। सुक्कोत के हाकिमों ने उत्तर दिया क्या जेबह और सल्मुन्ना तेरे हाथ में पड़ चुके हैं कि हम तेरी सेना को रोटी
७ दें। गिदोन ने कहा जब यहोवा जेबह और सल्मुन्ना को मेरे हाथ में कर देगा तब मैं इस बात के कारण तुम को जंगल के कटीले और
८ बिच्छू पेड़ों से कूटूंगा। वहां से वह पनूएल को गया और वहां के लोगों[१] से ऐसी ही बात कही और पनूएल के लोगों ने सुक्कोत के लोगों का
९ सा उत्तर दिया। उस ने पनूएल के लोगों से

(१) मूल में. जन।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



कहा जब मैं कुशल से लौट आऊंगा तब इस गुम्मट को ढा दूंगा ॥

१० जेबह और सल्मुन्ना तो कर्कोर में थे और उन के साथ कोई पंद्रह हजार पुरुषों की सेना थी क्योंकि पूरबियों की सारी सेना में से उतने ही रह गये थे और जो मारे गये थे वे एक
११ लाख बीस हजार हथियारबन्द थे। सो गिदोन ने नोबह और योग्बहा की पूरब ओर डेरों में रहनेहारों के मार्ग से चढ़कर उस सेना को जो
१२ निडर पड़ी थी मार लिया। और जब जेबह और सल्मुन्ना भागे तब उस ने उन का पीछा करके मिद्यानियों के उन दोनों राजाओं अर्थात जेबह और सल्मुन्ना को पकड़ लिया और सारी
१३ सेना को डरा दिया। और योआश का पुत्र गिदोन हेरेस नाम चढ़ाई पर से लड़ाई से
१४ लौटा[1], और सुक्कोत के एक जवान पुरुष को पकड़कर उस से पूछा और उस ने सुक्कोत के सतहत्तरों हाकिमों और पुरनियों के पते लिख-
१५ वाये। तब वह सुक्कोत के मनुष्यों के पास जाकर कहने लगा जेबह और सल्मुन्ना को देखो जिन के विषय तुम ने यह कहकर मुझे चिढ़ाया था कि क्या जेबह और सल्मुन्ना अभी तेरे हाथ में हैं कि हम तेरे थके मांदे जनों को रोटी दें।
१६ तब उस ने उस नगर के पुरनियों को पकड़ा और जंगल के कटीले और बिच्छू पेड़ लेकर
१७ सुक्कोत के पुरुषों को कुछ सिखाया। और उस ने पनूएल के गुम्मट को ढा दिया और उस
१८ नगर के मनुष्यों को घात किया। फिर उस ने जेबह और सल्मुन्ना से पूछा जो मनुष्य तुम ने ताबोर पर घात किये थे वे कैसे थे उन्हों ने उत्तर दिया जैसा तू वैसे ही वे भी थे अर्थात
१९ एक एक का रूप राजकुमार का सा था। उस ने कहा वे तो मेरे भाई बरन मेरे सहोदर भाई थे यहोवा के जीवन की सोंह यदि तुम ने उन को जीते छोड़ा होता तो मैं तुम को घात न
२० करता। तब उस ने अपने जेठे पुत्र येतेर से कहा उठकर इन्हें घात कर पर जवान ने अपनी तलवार न खींची क्योंकि वह तब तक लड़का
२१ ही था इस लिये वह डर गया। तब जेबह और सल्मुन्ना ने कहा तू उठकर हम पर प्रहार कर क्योंकि जैसा पुरुष हो वैसा ही उस का पौरुष भी होगा। सो गिदोन ने उठकर जेबह और सल्मुन्ना को घात किया और उन के ऊंटों के गलों के चन्द्रहारों को ले लिया ॥

२२ तब इस्राएल के पुरुषों ने गिदोन से कहा तू हमारे ऊपर प्रभुता कर, तू और तेरा पुत्र और पोता भी प्रभुता करे क्योंकि तू ने हम को
२३ मिद्यान के हाथ से छुड़ाया है। गिदोन ने उन से कहा मैं तुम्हारे ऊपर प्रभुता न करूंगा और न मेरा पुत्र तुम्हारे ऊपर प्रभुता करे यहोवा ही
२४ तुम पर प्रभुता करेगा। फिर गिदोन ने उन से कहा मैं तुम से कुछ मांगता हूं अर्थात तुम मुझ को अपनी अपनी लूट में के नत्थ दो। वे जो इश्माएली थे इस कारण उन के नत्थ सोने के
२५ थे। उन्हों ने कहा निश्चय हम देंगे सो उन्हों ने कपड़ा बिछाकर उस में अपनी अपनी लूट में
२६ के नत्थ डाल दिये। जो सोने के नत्थ उस ने मांग लिये उन का तौल एक हजार सात सौ शेकेल हुआ और उन को छोड़ चन्द्रहार झुमके और बैंगनी रंग के वस्त्र जो मिद्यानियों के राजा पहिने थे और उन के ऊंटों के गलों के कंठे थे।
२७ उन का गिदोन ने एक एपोद बनवाकर अपने ओप्रा नाम नगर में रक्खा और सब इस्राएल वहां व्यभिचारिन की नाईं उस के पीछे हो लिया और यह गिदोन और उस के घराने के
२८ लिये फन्दा ठहरा। सो मिद्यान इस्राएलियों से दब गया और फिर सिर न उठाया और गिदोन के जीवन भर अर्थात चालीस बरस लों देश चैन से रहा ॥

२९ योआश का पुत्र यरुब्बाल तो जाकर अपने
३० घर में रहने लगा। और गिदोन के सत्तर बेटे उत्पन्न हुए क्योंकि उस के बहुत स्त्रियां थीं।
३१ और उस की जो एक रखेली शकेम में रहती थी वह भी उस का जन्माया एक पुत्र जनी और गिदोन ने उस का नाम अबीमेलेक रक्खा।
३२ निदान योआश का पुत्र गिदोन पूरे बुढ़ापे में मर गया और अबीएजेरियों के ओप्रा नाम गांव में उस के पिता योआश की कबर में उस को मिट्टी दिई गई ॥

३३ गिदोन के मरते ही इस्राएली फिर गये और व्यभिचारिन की नाईं बाल देवताओं के पीछे हो लिये और बालबरीत को अपना देवता
३४ मान लिया। और इस्राएलियों ने अपने परमेश्वर यहोवा को जिस ने उन को चारों ओर के सब शत्रुओं के हाथ से छुड़ाया था स्मरण
३५ न रक्खा। और न उन्हों ने यरुब्बाल अर्थात

(१) वा. सूर्य्य उदय न होने पाया कि योआश का पुत्र गिदोन लड़ाई से लौटा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



गिदोन की उस सारी भलाई के अनुसार जो उस ने इस्राएलियों के साथ किई थी उसके घराने को प्रीति दिखाई ॥

(अबीमेलेक का चरित्र.)

९. यरुब्बाल का पुत्र अबीमेलेक शकेम को अपने मामाओं के पास जाकर उन से और अपने नाना के सारे २ घराने से यों कहने लगा, शकेम के सब मनुष्यों से यह पूछो कि तुम्हारे लिये क्या भला है क्या यह कि यरुब्बाल के सत्तरों पुत्र तुम पर प्रभुता करें वा यह कि एक ही पुरुष तुम पर प्रभुता करे और यह भी स्मरण रक्खो कि मैं ३ तुम्हारा ही हाड़ मांस हूं। सो उस के मामाओं ने शकेम के सब मनुष्यों से ऐसी ही बातें कहीं और उन्हों ने यह सोचकर कि अबीमेलेक तो हमारा भाई है अपना मन उस के पीछे लगा ४ दिया। तब उन्हों ने बालबरीत के मन्दिर में से सत्तर रूपे के टुकड़े उस को दिये और उन्हें लगाकर अबीमेलेक ने हलके हलके और लुच्चे ५ जन रख लिये जो उस के पीछे हो लिये। तब उस ने ओप्रा में अपने पिता के घर जाकर अपने भाइयों को जो यरुब्बाल के सत्तर पुत्र थे एक ही पत्थर पर घात किया। पर यरुब्बाल का योताम नाम लहुरा पुत्र छिप कर बच गया ॥

६ तब शकेम के सब मनुष्यों और बेतमिल्लो के सब लोगों ने इकट्ठे होकर शकेम में के खंभे के पासवाले बांजवृक्ष के पास अबीमेलेक को राजा ७ किया। इसका समाचार सुनकर योताम गिरिज्जीम पहाड़ की चोटी पर जाकर खड़ा हुआ और ऊंचे स्वर से पुकारके कहने लगा हे शकेम के मनुष्यो मेरी सुनो इस लिये कि परमेश्वर भी ८ तुम्हारी सुने। एक वृक्ष किसी का अभिषेक कर के अपने ऊपर राजा ठहराने को चले सो उन्हों ने जलपाई के वृक्ष से कहा तू हम पर राज्य ९ कर। जलपाई के वृक्ष ने कहा क्या मैं अपनी उस चिकनाहट को छोड़कर जिस से लोग परमेश्वर और मनुष्य दोनों का आदरमान करते हैं वृक्षों का अधिकारी होकर इधर उधर डोलने १० को चलूं। तब वृक्षों ने अंजीर के वृक्ष से कहा ११ तू आकर हम पर राज्य कर। अंजीर के वृक्ष ने उन से कहा क्या मैं अपने मीठेपन और अपने अच्छे अच्छे फलों को छोड़ वृक्षों का अधिकारी १२ होकर इधर उधर डोलने को चलूं। फिर वृक्षों ने दाखलता से कहा तू आकर हम पर राज्य कर। दाखलता ने उन से कहा क्या मैं अपने १३ नये मधु को छोड़ जिस से परमेश्वर और मनुष्य दोनों को आनन्द होता है वृक्षों की अधिकारिन होकर इधर उधर डोलने को चलूं। तब सब वृक्षों ने झड़बेड़ी से कहा तू आकर १४ हम पर राज्य कर। झड़बेड़ी ने उन वृक्षों १५ से कहा यदि तुम अपने ऊपर राजा होने को मेरा अभिषेक सच्चाई से करते हो तो आकर मेरी छांह में शरण लो और नहीं तो झड़बेड़ी से आग निकलेगी जिस से लबानोन के देवदारु भी भस्म हो जाएंगे। सो अब यदि तुम १६ ने सच्चाई और खराई से अबीमेलेक को राजा किया और यरुब्बाल और उस के घराने से भलाई किई और उस से उस के काम के योग्य बर्ताव किया हो तो भला। मेरा पिता तो १७ तुम्हारे निमित्त लड़ा और अपने प्राण पर खेलकर तुम को मिद्यानियों के हाथ से छुड़ाया था। पर तुम ने अब मेरे पिता के घराने के १८ विरुद्ध उठकर उस के सत्तरों पुत्र एक ही पत्थर पर घात किये और उस की लौंडी के पुत्र अबीमेलेक को इस लिये शकेम के मनुष्यों के ऊपर राजा ठहराया है कि वह तुम्हारा भाई है। सो यदि तुम लोगों ने आज के दिन यरुब्बाल १९ और उस के घराने से सच्चाई और खराई से बर्ताव किया हो तो अबीमेलेक के कारण आनन्द करो और वह भी तुम्हारे कारण आनन्द करे। और नहीं तो अबीमेलेक से ऐसी २० आग निकले जिस से शकेम के मनुष्य और बेत्मिल्लो भस्म हो जाएं और शकेम के मनुष्यों और बेत्मिल्लो से ऐसी आग निकले जिस से अबीमेलेक भस्म हो जाए। तब योताम भागा २१ और अपने भाई अबीमेलेक के डर के मारे बेर को जाकर वहीं रहने लगा ॥

और अबीमेलेक इस्राएल के ऊपर तीन बरस २२ हाकिम रहा। तब परमेश्वर ने अबीमेलेक और २३ शकेम के मनुष्यों के बीच एक बुरा आत्मा भेज दिया सो शकेम के मनुष्य अबीमेलेक का विश्वासघात करने लगे, जिस से यरुब्बाल २४ के सत्तरों पुत्रों पर किये हुए उपद्रव का फल भोगा जाए[1] और उन का खून उन के घात करनेहारे उन के भाई अबीमेलेक को और उस के अपने भाइयों के घात करने में उस की

(१) मूल में, उपद्रव आए।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



सहायता करनेहारे शकेम के मनुष्यों को भी २५ लगे । सो शकेम के मनुष्यों ने पहाड़ों की चोटियों पर उस के लिये घातुओं को बैठाया जो उस मार्ग से सब आने जानेहारों को लूटते थे और इस का समाचार अबीमेलेक् को मिला ॥

२६ तब एबेद का पुत्र गाल अपने भाइयों समेत शकेम में आया और शकेम के मनुष्यों ने उस २७ का भरोसा किया । और उन्हों ने मैदान में जाकर अपनी अपनी दाख की बारियों के फल तोड़े और उन का रस रौन्दा और स्तुति का बलिदान कर अपने देवता के मन्दिर में जाकर खाने पीने और अबीमेलेक् को कोसने लगे । २८ तब एबेद के पुत्र गाल ने कहा अबीमेलेक कौन है शकेम कौन है कि हम उस के अधीन रहें क्या वह यरुब्बाल का पुत्र नहीं क्या जबूल उस का नाइब नहीं शकेम के पिता हमोर के लोगों के तो अधीन हो पर हम उस के अधीन क्यों २९ रहें । और यह प्रजा मेरे वश में होती तो क्या ही भला होता तब तो मैं अबीमेलेक को दूर करता फिर उस ने अबीमेलेक से कहा अपनी सेना की गिन्ती बढ़ाकर निकल आ । ३० एबेद के पुत्र गाल की ये बातें सुनकर नगर के ३१ हाकिम जबूल का कोप भड़क उठा । और उस ने अबीमेलेक के पास छिपके[1] दूतों से कहला भेजा कि एबेद का पुत्र गाल और उस के भाई शकेम में आके नगरवालों को तेरा विरोध ३२ करने को उसकाते हैं । सो तू अपने संगवालों समेत रात को उठकर मैदान में घात लगा । ३३ फिर बिहान को सबेरे सूर्य्य के निकलते ही उठकर इस नगर पर चढ़ाई करना और जब वह अपने संगवालों समेत तेरा साम्हना करने को निकले तब जो कुछ तुझ से बन पड़े वही उस से करना ॥

३४ तब अबीमेलेक और उस के संग के सब लोग रात को उठ चार गोल बांधकर शकेम के ३५ विरुद्ध घात में बैठ गये । और एबेद का पुत्र गाल बाहर जाकर नगर के फाटक में खड़ा हुआ तब अबीमेलेक और उस के संगी घात छोड़कर ३६ उठ खड़े हुए । उन लोगों को देखकर गाल जबूल से कहने लगा देख पहाड़ों की चोटियों पर से लोग उतरे आते हैं जबूल ने उस से कहा वह तो पहाड़ों की छाया है जो तुझे मनुष्यों ३७ के समान देख पड़ती है । गाल ने फिर कहा देख लोग देश के बीचों बीच होकर उतरे आते और एक गोल मोननीम नाम बांजवृक्ष के मार्ग से चला आता है । जबूल ने उस से कहा तेरी ३८ यह बात कहां रही कि अबीमेलेक कौन है कि हम उस के अधीन रहें ये तो वे ही लोग हैं जिन को तू ने निकम्मा जाना था सो अब निकल-कर उन से लड़ । सो गाल शकेम के पुरुषों का ३९ अगुवा हो बाहर निकलकर अबीमेलेक से लड़ा । और अबीमेलेक ने उसको खदेड़ा और वह ४० अबीमेलेक के साम्हने से भागा और नगर के फाटक लों पहुंचते पहुंचते बहुतेरे घायल होकर गिरे । तब अबीमेलेक अरूमा में रहने लगा और ४१ जबूल ने गाल और उस के भाइयों को निकाल दिया और शकेम में न रहने दिया । दूसरे दिन ४२ लोग मैदान में निकल गये और यह अबीमेलेक को बताया गया । और उस ने अपने जनों के ४३ तीन गोल बांधकर मैदान में घात लगाई और जब देखा कि लोग नगर से निकले आते हैं तब उन पर चढ़ाई करके उन्हें मार लिया । अबीमेलेक ४४ अपने संग के गोलों समेत आगे दौड़कर नगर के फाटक पर खड़ा हो गया और दो गोलों ने उन सब लोगों पर धावा करके जो मैदाम में थे उन्हें मार डाला । उसी दिन अबीमेलेक ने नगर से ४५ दिन भर लड़कर उस को ले लिया और उस में के लोगों को घात करके नगर को ढा दिया और उस पर लोन छितरवा दिया ॥

यह सुनकर शकेम के गुम्मट के सब रहने- ४६ हारे एलबरीत के मन्दिर के गढ़ में जा घुसे । जब अबीमेलेक को यह समाचार मिला कि ४७ शकेम के गुम्मट के सब मनुष्य इकट्ठे हुए हैं, तब वह अपने सब संगियों समेत सल्मोन नाम ४८ पहाड़ पर चढ़ गया और हाथ में कुल्हाड़ी ले पेड़ों में से एक डाली काटी और उसे उठाकर अपने कंधे पर रख लिई और अपने संगवालों से कहा कि जैसा तुम ने मुझे करते देखा वैसा ही तुम भी झट करो । सो उन सब लोगों ने भी एक ४९ एक डाली काट लिई और अबीमेलेक के पीछे हो उन को गढ़ पर डालकर गढ़[1] में आग लगाई सो शकेम के गुम्मट के सब स्त्री पुरुष जो अट-कल एक हजार थे मर गये ॥

तब अबीमेलेक ने तेबेस को जा उस के ५० साम्हने डेरे खड़े करके उस को ले लिया । पर ५१ उस नगर के बीच एक दृढ़ गुम्मट था सो क्या

(१) मूल में, चतुराई से ।

(१) मूल में, उन के ऊपर गढ़ ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



स्त्री क्या पुरुष नगर के सब लोग भागकर उस में घुसे और उसे बन्द करके गुम्मट की छत पर चढ़ ५२ गये। तब अबीमेलेक गुम्मट के निकट जाकर उस के विरुद्ध लड़ने लगा और गुम्मट के द्वार लों गया ५३ कि उस में आग लगाए। तब किसी स्त्री ने चक्की का ऊपरला पाट अबीमेलेक के सिर पर डाल ५४ दिया और उस की खोपड़ी फट गई। सो उस ने झट अपने हथियारों के ढोनेहारे जवान को बुलाकर कहा अपनी तलवार खींचकर मुझे मार डाल ऐसा न हो कि लोग मेरे विषय कहने पाएं कि उस को एक स्त्री ने घात किया सो उस के जवान ने तलवार भोंक दिई और वह मर ५५ गया। यह देखकर कि अबीमेलेक मर गया है ५६ इस्राएली अपने अपने स्थान को चले गये। सो जो दुष्ट काम अबीमेलेक ने अपने सत्तरों भाइयों को घात करके अपने पिता के साथ किया था उस को परमेश्वर ने उस के सिर पर लौटा दिया। ५७ और शकेम के पुरुषों के भी सब दुष्ट काम परमेश्वर ने उन के सिर पर लौटा दिये और यरुब्बाल के पुत्र योताम का स्राप उन पर घट गया॥

(तोला और याईर् के चरित्र.)

१०. अबीमेलेक के पीछे इस्राएल के छुड़ाने के लिये तोला नाम एक इस्साकारी उठा वह दोदो का पोता और पूआ का पुत्र था और एप्रैम के २ पहाड़ी देश के शामीर नगर में रहता था। वह तेईस बरस लों इस्राएल का न्याय करता रहा तब मर गया और उस को शामीर में मिट्टी दिई गई॥

३ उस के पीछे गिलादी याईर उठा वह बाईस ४ बरस लों इस्राएल का न्याय करता रहा। और उस के तीस पुत्र थे जो गदहियों के तीस बच्चों पर सवार हुआ करते थे और उन के तीस नगर भी थे जो गिलाद देश में हैं और आज लों ५ हव्वोत्याईर[1] कहलाते हैं। और याईर मर गया और उस को कामोन में मिट्टी दिई गई॥

(यिप्ताह का चरित्र.)

६ तब इस्राएली फिर वह करने लगे जो यहोवा के लेखे में बुरा है अर्थात बाल देवताओं अश्तोरेत देवियों और अराम सीदोन मोआब अम्मोनियों और पलिश्तियों के देवताओं की उपासना करने लगे और यहोवा को त्याग दिया ७ और उस की उपासना न किई। सो यहोवा का कोप इस्राएल पर भड़का और उस ने उन्हें पलिश्तियों और अम्मोनियों के अधीन कर ८ दिया। और उस बरस से इस्रायेलियों को पेरते और पीसते रहे बरन यर्दन पार एमोरियों के देश गिलाद में रहनेहारे सब इस्राएलियों पर ९ अठारह बरस लों अंधेर करते रहे। अम्मोनी यहूदा और बिन्यामीन से और एप्रैम के घराने से लड़ने को यर्दन पार जाते थे यहां लों कि १० इस्राएल बड़े संकट में पड़ा। तब इस्राएलियों ने यह कहकर यहोवा की दोहाई दिई कि हम ने जो अपने परमेश्वर को त्यागकर बाल देवताओं की उपासना किई है यह हम ने तेरे ११ विरुद्ध पाप किया है। यहोवा ने इस्राएलियों से कहा क्या मैं ने तुम को मिस्रियों एमोरियों अम्मोनियों और पलिश्तियों से न छुड़ाया था। १२ फिर जब सीदोनी और अमालेकी और माओनी लोगों ने तुम पर अंधेर किया और तुम ने मेरी दोहाई दिई तब मैं ने तुम को उन के हाथ से १३ भी छुड़ाया। तौभी तुम ने मुझे त्यागकर पराये देवताओं की उपासना किई है इस लिये मैं फिर १४ तुम को न छुड़ाऊंगा। जाओ अपने माने हुए देवताओं की दोहाई दो तुम्हारे संकट के समय १५ वे ही तुम्हें छुड़ाएं। इस्राएलियों ने यहोवा से कहा हम ने पाप किया है सो जो कुछ तेरी दृष्टि में भला हो वही हम से कर पर अभी हमें १६ छुड़ा। तब वे बिराने देवताओं को अपने बीच से दूर करके यहोवा की उपासना करने लगे और वह इस्राएलियों के कष्ट के कारण खेदित हुआ॥

१७ तब अम्मोनियों ने इकट्ठे होकर गिलाद में अपने डेरे डाले और इस्राएलियों ने भी इकट्ठे १८ होकर मिस्पा में अपने डेरे डाले। तब गिलाद में के हाकिम एक दूसरे से कहने लगे कौन पुरुष अम्मोनियों से लड़ने का आरंभ करेगा वह गिलाद के सब निवासियों का प्रधान ठहरेगा॥

११. यिप्ताह नाम गिलादी बड़ा बीर था और वह वेश्या का बेटा था और गिलाद ने यिप्ताह को २ जन्माया था। गिलाद की स्त्री के भी बेटे उत्पन्न हुए और जब वे बड़े हो गये तब यिप्ताह

(१) अर्थात. याईर की बस्तियां।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



को यह कहकर निकाल दिया कि तू जो बिरानी का बेटा है इस कारण हमारे पिता के घराने में ३ भाग न पाएगा। सो यिप्तह अपने भाइयों के पास से भागकर तोब देश में रहने लगा और यिप्तह के पास हलके हलके मनुष्य इकट्ठे हुए और उस के संग बाहर जाते थे॥

४ कितने दिन पीछे अम्मोनी इस्राएल से लड़ने ५ लगे। जब अम्मोनी इस्राएल से लड़ते थे तब गिलाद के पुरनिये यिप्तह को तोब देश से ले आने ६ को गये, और यिप्तह से कहा चलकर हमारा प्रधान हो जा कि हम अम्मोनियों से लड़ सकें। ७ यिप्तह ने गिलाद के पुरनियों से कहा क्या तुम ने मुझ से बैर करके मुझे मेरे पिता के घर से निकाल न दिया था फिर अब संकट में पड़कर ८ मेरे पास क्यों आये हो। गिलाद के पुरनियों ने यिप्तह से कहा इस कारण हम अब तेरी ओर फिरे हैं कि तू हमारे संग चलकर अम्मोनियों से लड़े तब तू हमारी ओर से गिलाद के सब ९ निवासियों का प्रधान ठहरेगा। यिप्तह ने गिलाद के पुरनियों से पूछा यदि तुम मुझे अम्मोनियों से लड़ने को फिर मेरे घर ले चलो और यहोवा उन्हें मेरे हाथ कर दे तो क्या १० मैं तुम्हारा प्रधान ठहरूंगा। गिलाद के पुरनियों ने यिप्तह से कहा निश्चय हम तेरी इस बात के अनुसार करेंगे यहोवा हमारे तेरे ११ बीच इस बचन का सुननेवाला है। सो यिप्तह गिलाद के पुरनियों के संग चला और लोगों ने उस को अपने ऊपर मुख्य और प्रधान ठहराया और यिप्तह ने अपनी सारी बातें मिस्पा में यहोवा के सुनते कह दिईं॥

१२ तब यिप्तह ने अम्मोनियों के राजा के पास दूतों से यह कहला भेजा कि तुझे मुझ से क्या काम १३ कि तू मेरे देश में लड़ने को आया है। अम्मोनियों के राजा ने यिप्तह के दूतों से कहा कारण यह है कि जब इस्राएली मिस्र से आये तब अर्नोन से यब्बोक और यर्दन लों जो मेरा देश था उस को उन्हों ने छीन लिया सो अब १४ उस को बिन झगड़ा किये फेर दे। तब यिप्तह ने फिर अम्मोनियों के राजा के पास यह कहने १५ को दूत भेजे कि, यिप्तह तुझ से यों कहता है कि इस्राएल ने न तो मोआब का देश ले लिया १६ और न अम्मोनियों का। बरन जब वे मिस्र से निकले और इस्राएल जंगल में होते हुए लाल १७ समुद्र तक चला और कादेश को आया, तब इस्राएल ने एदोम के राजा के पास दूतों से यह कहला भेजा कि मुझे अपने देश में होकर जाने दे और एदोम के राजा ने उन की न मानी उसी रीति उस ने मोआब के राजा से भी कहला भेजा और उस ने भी न माना सो इस्राएल कादेश में रह गया। तब उस ने जंगल में १८ चलते चलते एदोम और मोआब दोनों देशों के बाहर बाहर घूमकर मोआब देश की पूरब ओर से आकर अर्नोन के इसी पार अपने डेरे डाले और मोआब के सिवाने के भीतर न गया क्योंकि मोआब का सिवाना अर्नोन था। फिर १९ इस्राएल ने एमोरियों के राजा सीहोन के पास जो हेश्बोन का राजा था दूतों से यह कहला भेजा कि हमें अपने देश में होकर हमारे स्थान को जाने दे। पर सीहोन ने इस्राएल का इतना २० विश्वास न किया कि उसे अपने देश में होकर जाने दे बरन अपनी सारी प्रजा को इकट्ठी कर अपने डेरे यहस में खड़े करके इस्राएल से लड़ा। और इस्राएल के परमेश्वर यहोवा ने २१ सीहोन को सारी प्रजा समेत इस्राएल के हाथ में कर दिया और उन्हों ने उन को मार लिया सो इस्राएल उस देश के निवासी एमोरियों के सारे देश का अधिकारी हो गया। अर्थात वह २२ अर्नोन से यब्बोक लों और जंगल से ले यर्दन लों एमोरियों के सारे देश का अधिकारी हो गया। सो अब इस्राएल के परमेश्वर यहोवा ने अपनी २३ इस्राएली प्रजा के साम्हने से एमोरियों को उन के देश से निकाल दिया फिर क्या तू उस का अधिकारी होने पाएगा। क्या तू उस का अधिकारी २४ न होगा जिसका तेरा कमोश देवता तुझे अधिकारी कर दे इसी प्रकार से जिन लोगों को हमारा परमेश्वर यहोवा हमारे साम्हने से निकाले उन के देश के अधिकारी हम होंगे। फिर क्या तू २५ मोआब के राजा सिप्पोर के पुत्र बालाक से कुछ अच्छा है क्या उस ने कभी इस्राएलियों से कुछ भी झगड़ा किया क्या वह उन से कभी लड़ा। जब २६ कि इस्राएल हेश्बोन और उस के गांवों में और अरोएर और उस के गांवों में और अर्नोन के किनारे के सब नगरों में तीन सौ बरस से बसा है तो इतने दिनों में तुम लोगों ने उस को क्यों नहीं छुड़ा लिया। मैं ने तेरा अपराध नहीं किया तू ही २७ मुझ से लड़ाई करके बुरा व्यवहार करता है सो यहोवा जो न्यायी है वह इस्राएलियों और अम्मोनियों के बीच आज न्याय करे। तौभी अम्मो- २८

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


नियों के राजा ने यिप्तह की ये बातें न मानीं जिन को उस ने कहला भेजा था ॥

२९ तब यहोवा का आत्मा यिप्तह पर आ गया और वह गिलाद और मनश्शे से होकर गिलाद के मिस्पे में आया और गिलाद के मिस्पे से ३० होकर अम्मोनियों की ओर चला। और यिप्तह ने यह कहकर यहोवा की मन्नत मानी कि यदि ३१ तू निःसंन्देह अम्मोनियों को मेरे हाथ कर दे, तो जब मैं कुशल के साथ अम्मोनियों से लौट आऊं तब जो कोई मेरी भेंट के लिये मेरे घर के द्वार से निकले वह यहोवा का ठहरेगा और मैं उसे ३२ होमबलि करके चढ़ाऊंगा। तब यिप्तह अम्मोनियों से लड़ने को उन की ओर गया और यहोवा ने उन को उस के हाथ में कर दिया। ३३ और वह अरोएर से ले मिन्नीत लों बरन आबेल्करामीम लों जीतते जीतते उन्हें बहुत बड़ी मार से मारता गया और अम्मोनी इस्राएलियों से दब गये ॥

३४ जब यिप्तह मिस्पा को अपने घर आया तब उस की बेटी डफ बजाती और नाचती हुई उस की भेंट के लिये निकल आई वह उस की एकलौती थी उस को छोड़ उस के न बेटा था न बेटी। ३५ उस को देखते ही उस ने अपने कपड़े फाड़कर कहा हाय मेरी बेटी तू ने मेरी कमर तोड़ दिई[1] और तू भी मेरे कष्ट देनेवालों में की हो गई है क्योंकि मैं ने यहोवा को वचन दिया है और ३६ उसे टाल नहीं सकता। उस ने उस से कहा हे मेरे पिता तू ने जो यहोवा को वचन दिया है सो जो बात तेरे मुंह से निकली है उसी के अनुसार मुझ से बर्ताव कर क्सि लिये कि यहोवा ने तेरे अम्मोनी शत्रुओं से तेरा पलटा ३७ लिया है। फिर उस ने अपने पिता से कहा मेरे लिये यह किया जाए कि दो महीने तक मुझे छोड़े रह कि मैं अपनी सहेलियों सहित जाकर पहाड़ों पर फिरती हुई अपने कुंवारपन पर ३८ रोती रहूं। उस ने कहा जा सो उस ने उसे दो महीने की छुट्टी दिई सो वह अपनी सहेलियों सहित चली गई और पहाड़ों पर अपने कुवार- ३९ पन पर रोती रही। दो महीने के बीते पर वह अपने पिता के पास लौट आई और उस ने उस के विषय अपनी मानी हुई मन्नत को पूरी किया और उस कन्या ने पुरुष का मुंह कभी न देखा था। सो इस्राएलियों में यह रीति चली

(१) मूल में. तू ने मुझे बहुत झुकाया है।

कि, इस्राएली स्त्रियां बरस बरस यिप्तह गिलादी ४० की बेटी का यश गाने को बरस दिन में चार दिन जाया करती थीं ॥

१२. तब एप्रैमी पुरुष इकट्ठे हो सापोन को जाकर यिप्तह से कहने लगे कि जब तू अम्मोनियों से लड़ने को गया तब हमें संग चलने को क्यों न बुलवाया हम तेरा घर तुझ समेत जला देंगे। यिप्तह २ ने उन से कहा मेरा और मेरे लोगों का अम्मोनियों से बड़ा झगड़ा हुआ था और जब मैं ने तुम से सहायता मांगी तब तुम ने मुझे उन के हाथ से नहीं बचाया। सो यह देखकर कि ये ३ मुझे नहीं बचाते मैं अपना प्राण हथेली पर रखकर अम्मोनियों के विरुद्ध चला और यहोवा ने उन को मेरे हाथ में कर दिया फिर तुम अब मुझ से लड़ने को क्यों चढ़ आये हो। तब ४ यिप्तह गिलाद के सब पुरुषों को बटोरके एप्रैम से लड़ा और एप्रैम जो कहता था कि हे गिलादियो तुम तो एप्रैम और मनश्शे के बीच रहनेवाले एप्रैमियों के भगोड़े हो सो गिलादियों ने उन को मार लिया। और गिलादियों ने ५ यर्दन का घाट उन से पहिले अपने वश में कर लिया और जब कोई एप्रैमी भगोड़ा कहता कि मुझे पार जाने दो तब गिलाद के पुरुष उस से पूछते थे क्या तू एप्रैमी[1] है और यदि वह कहता नहीं, तो वे उस से कहते अच्छा शिब्बोलेत कह ६ और वह कहता सिब्बोलेत क्योंकि उस से वह ठीक बोला न जाता था तब वे उस को पकड़कर यर्दन के घाट पर मार डालते थे सो उस समय बयालीस हजार एप्रैमी मारे गये ॥

यिप्तह छः बरस लों इस्राएल का न्याय करता ७ रहा तब यिप्तह गिलादी मर गया और उस को गिलाद के किसी नगर में[2] मिट्टी दिई गई ॥

उसके पीछे बेत्लेहेम का निवासी इब्सान ८ इस्राएल का न्याय करने लगा। और उस के तीस ९ बेटे हुए और उस ने अपनी तीस बेटियां बाहर ब्याह दिईं और बाहर से अपने बेटों का ब्याह करके तीस बहू ले आया और वह इस्राएल का न्याय सात बरस करता रहा। तब इब्सान १० मर गया और उस को बेत्लेहेम में मिट्टी दिई गई ॥

उस के पीछे जबूलूनी एलोन इस्राएल का ११

(१) मूल में. एप्राती। (२) मूल में. नगरों में।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



न्याय करने लगा और वह इस्राएल का न्याय
१२ दस बरस करता रहा । तब एलोन जबूलूनी मर गया । और उस को जबूलून के देश के अय्यालोन में मिट्टी दिई गई ॥

१३ उस के पीछे हिल्लेल का पुत्र पिरातोनी अब्दोन
१४ इस्राएल का न्याय करने लगा । और उस के चालीस बेटे और तीस पोते हुए जो गदहियों के सत्तर बच्चों पर सवार हुआ करते थे । वह आठ बरस लों इस्राएल का न्याय करता रहा ।
१५ तब हिल्लेल का पुत्र पिरातोनी अब्दोन मर गया और उस को एप्रैम के देश के पिरातोन में जो अमालेकियों के पहाड़ी देश में है मिट्टी दिई गई ॥

(शिमशोन का चरित्र.)

१३. और इस्राएली फिर वह करने लगे जो यहोवा के लेखे में बुरा है सो यहोवा ने उन को पलिश्तियों के वश में चालीस बरस लों रक्खा ॥

२ दानियों को कुल का सोरहवासी मानोह नाम एक पुरुष था जिस की स्त्री बांझ होने के
३ कारण न जनी थी । इस स्त्री को यहोवा के दूत ने दर्शन देकर कहा सुन तू बांझ होने के कारण नहीं जनी पर अब गर्भवती होकर बेटा
४ जनेगी । सो अब चौकस रह कि न तो तू दाखमधु वा और किसी भान्ति की मदिरा
५ पीए और न कोई अशुद्ध वस्तु खाए । क्योंकि तू गर्भवती होकर एक बेटा जनेगी और उस के सिर पर छुरा न फिरे क्योंकि वह जन्म ही से परमेश्वर का नाज़ीर रहेगा और इस्राएलियों को पलिश्तियों के हाथ से छुड़ाने में वही हाथ
६ लगायगा । उस स्त्री ने अपने पति के पास जा कर कहा परमेश्वर का एक जन मेरे पास आया था जिसका रूप परमेश्वर के दूत का सा अति भययोग्य था और मैं ने उस से न पूछा कि तू कहां का है और न उस ने मुझे अपना नाम
७ बताया । पर उस ने मुझ से कहा सुन तू गर्भवती होकर बेटा जनेगी सो अब न तो दाखमधु वा और किसी भान्ति की मदिरा पीना और न कोई अशुद्ध वस्तु खाना क्योंकि वह लड़का जन्म से मरण के दिन लों परमेश्वर
८ का नाजीर रहेगा । तब मानोह ने यहोवा से यह बिनती किई कि हे प्रभु बिनती सुन परमेश्वर का वह जन जिसे तू ने भेजा था फिर हमारे पास आए और हमें सिखलाए कि जो बालक उत्पन्न होनेवाला है उस से हम क्या क्या करें ।
९ मानोह की यह बात परमेश्वर ने सुन लिई सो जब वह स्त्री मैदान में बैठी थी और उस का पति मानोह उस के संग न था तब परमेश्वर
१० का वही दूत उस के पास आया । सो उस स्त्री ने झट दौड़कर अपने पति को यह समाचार दिया कि जो पुरुष उस दिन मेरे पास आया था उसी
११ ने मुझे दर्शन दिया है । सो मानोह उठकर अपनी स्त्री के पीछे चला और उस पुरुष के पास आकर पूछा कि क्या तू वही पुरुष है जिस ने इस स्त्री से बातें किईं थीं उस ने कहा
१२ मैं वही हूं । मानोह ने कहा अब तेरे वचन पूरे हो जाएं उस बालक से कैसा व्यवहार करना
१३ चाहिये और उस का क्या काम होगा । यहोवा के दूत ने मानोह से कहा जितनी वस्तुओं की चर्चा मैं ने इस स्त्री से किई थी उन सब से यह
१४ परे रहे । यह कोई वस्तु जो दाखलता से उत्पन्न होती है न खाए और न दाख मधु वा और किसी भान्ति की मदिरा पीए और न कोई अशुद्ध वस्तु खाए जो जो आज्ञा मैं ने इस को
१५ दिई थी उसी को यह माने । मानोह ने यहोवा के दूत से कहा हम तुझ को बिलमाने पाएं कि तेरे लिये बकरी का एक बच्चा पकाकर तैयार करें ।
१६ यहोवा के दूत ने मानोह से कहा चाहे तू मुझे बिलमा रक्खे पर मैं तेरे भोजन में से कुछ न खाऊंगा और यदि तू होमबलि करना चाहे तो यहोवा ही के लिये कर । मानोह तो न जानता
१७ था कि यह यहोवा का दूत है । मानोह ने यहोवा के दूत से कहा अपना नाम बता[1] इस लिये कि जब तेरी बातें पूरी हों तब हम तेरा
१८ आदरमान कर सकें । यहोवा के दूत ने उस से कहा मेरा नाम तो अद्भुत है सो तू उसे क्यों
१९ पूछता है । तब मानोह ने अन्नबलि समेत बकरी का एक बच्चा लेकर चटान पर यहोवा के लिये चढ़ाया तब उस दूत ने मानोह और उस की स्त्री के देखते देखते अद्भुत काम किया ।
२० अर्थात जब लौ उस वेदी पर से आकाश की ओर उठ रही थी तब यहोवा का दूत उस वेदी पर की लौ में होकर मानोह और उस की स्त्री के देखते देखते चढ़ गया सो वे भूमि पर मुंह
२१ के बल गिरे । पर यहोवा के दूत ने मानोह और उस की स्त्री को फिर कभी दर्शन न दिया । तब

(१) मूल में. तेरा नाम क्या है ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



मानोह ने जान लिया कि वह यहोवा का दूत २२ था। सो मानोह ने अपनी स्त्री से कहा हम निश्चय मर जाएंगे क्योंकि हम ने परमेश्वर का दर्शन २३ पाया है । उस की स्त्री ने उस से कहा यदि यहोवा हमें मार डालना चाहता ते हमारे हाथ से होमबलि और अन्नबलि ग्रहण न करता और न वह ऐसी सब बातें हम को दिखाता और २४ न वह इस समय हमें ऐसी बातें सुनाता । और वह स्त्री एक बेटा जनी और उस का नाम शिम्शोन रक्खा और वह बालक बढ़ता गया २५ और यहोवा उस को आशीस देता रहा । और यहोवा का आत्मा सोरा और यशूताओल के बीच महनेदान[1] में उस को उभारने लगा ॥

**१४. शिम्शोन** तिम्ना को गया और तिम्ना में एक २ पलिश्ती स्त्री को देखा। सो उस ने जाकर अपने माता पिता से कहा तिम्ना में मैं ने एक पलिश्ती स्त्री को देखा है सो अब तुम उस से ३ मेरा ब्याह करा दो । उस के माता पिता ने उस से कहा क्या तेरे भाइयों की बेटियों में वा हमारे सब लोगों में कोई स्त्री नहीं है कि तू खतना-रहित पलिश्तियों में से स्त्री ब्याहना चाहता है । शिम्शोन ने अपने पिता से कहा उसी से मेरा ब्याह करा दे क्योंकि मुझे वही अच्छी लगती ४ है । उस के माता पिता न जानते थे कि यह बात यहोवा की ओर से होती है कि वह पलिश्तियों के विरुद्ध दांव ढूंढ़ता है । उस समय तो पलिश्ती इस्राएल पर प्रभुता करते थे ॥

५ सो शिम्शोन अपने माता पिता को संग ले तिम्ना को चलकर तिम्ना की दाखबारियों के पास पहुंचा वहां उस के साम्हने एक जवान ६ सिंह गरजने लगा । तब यहोवा का आत्मा उस पर बल से उतरा और यद्यपि उस के हाथ में कुछ न था तौभी उस ने उस को ऐसा फाड़ डाला जैसा कोई बकरी का बच्चा फाड़े । अपना यह काम उस ने अपने पिता वा माता को न ७ बतलाया । तब उस ने जाकर उस स्त्री से बातचीत किई और वह शिम्शोन को अच्छी लगी। ८ कुछ दिन बीते वह उसे लाने को लौट चला और उस सिंह की लोथ देखने के लिये मार्ग से मुड़ गया तो क्या देखा कि सिंह की लोथ में मधुमक्खियों का एक झुण्ड और मधु भी है । ९ सो वह उस में से कुछ हाथ में लेकर खाते खाते अपने माता पिता के पास गया और उन को यह बिना बताये कि मैं ने इस को सिंह की लोथ में से निकाला है कुछ दिया और उन्हों ने उसे खाया । तब उस का पिता उस स्त्री के १० यहां गया और शिम्शोन ने जवानों की रीति के अनुसार वहां जेवनार किई । उस को देख- ११ कर वे उस के संग रहने के लिये तीस संगियों को ले आये । शिम्शोन ने उन से कहा मैं तुम १२ से एक पहेली कहता हूं यदि तुम इस जेवनार के सातों दिन के भीतर उसे बूझकर अर्थ बतला दो तो मैं तुम को तीस कुरते और तीस जोड़े कपड़े दूंगा । और यदि तुम उसे न बतला सको तो १३ तुम को मुझे तीस कुर्ते और तीस जोड़े कपड़े देने पड़ेंगे उन्हों ने उस से कहा अपनी पहेली कह कि हम उसे सुनें । उस ने उन से कहा १४

खानेहारे में से खाना
और बलवन्त में से मीठी वस्तु निकली। इस पहेली का अर्थ वे तीन दिन के भीतर न बता सके । सातवें दिन उन्हों ने शिम्शोन की स्त्री १५ से कहा अपने पति को फुसला कि वह हमें पहेली का अर्थ बतलाए नहीं तो हम तुझे तेरे पिता के घर समेत आग में जलाएंगे क्या तुम लोगों ने हमारा धन लेने के लिये हमारा नेवता किया है क्या ऐसा नहीं है । सो शिम्शोन की १६ स्त्री यह कहकर उस के साम्हने रोने लगी कि तू तो मुझ से प्रेम नहीं बैर ही रखता है कि तू ने एक पहेली मेरी जाति के लोगों से तो कही है पर मुझ को उस का अर्थ नहीं बतलाया उस ने कहा मैं ने उसे अपनी माता वा पिता को भी नहीं बतलाया फिर क्या मैं तुझ को बतला दूं । और १७ जेवनार के सातों दिनों में वह स्त्री उस के साम्हने रोती रही और सातवें दिन जब उस ने उस को बहुत तंग किया तब उस ने उस को पहेली का अर्थ बतला दिया तब उस ने उसे अपनी जाति के लोगों को बतला दिया। सो सातवें दिन सूर्य्य १८ डूबने न पाया कि उस नगर के मनुष्यों ने शिम्शोन से कहा मधु से अधिक क्या मीठा और सिंह से अधिक क्या बलवन्त है । उस ने उन से कहा

जो तुम मेरी कलोर को हल में न जोतते
तो मेरी पहेली को कभी न बूझते ॥

तब यहोवा का आत्मा उस पर बल से उतरा १९ और उस ने अश्कलोन को जाकर वहां के तीस पुरुषों को मार डाला और उन का धन लूटकर

(१) अर्थात, दान की छावनी ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



तीस जोड़े कपड़ों को पहेली के बतानेहारों को दे दिया तब उस का कोप भड़का और २० वह अपने पिता के घर गया । और शिम्शोन की स्त्री उस के एक संगी को जिस से उस ने मित्र का सा बर्ताव किया था ब्याह दिई गई ॥

## १५.

कितने दिन पीछे गेहूं की कटनी के दिनों में शिम्शोन ने बकरी का एक बच्चा ले अपनी ससुराल जाकर कहा मैं अपनी स्त्री के पास कोठरी में जाऊंगा पर उस के ससुर ने उसे भीतर जाने से रोका । २ और उस के ससुर ने कहा मैं सचमुच यह जानता था कि तू उस से बैर ही रखता है सो मैं ने उसे तेरे संगी को ब्याह दिया क्या उस की छोटी बहिन उस से सुन्दर नहीं है उस ३ के बदले उसी को ब्याह ले । शिम्शोन ने उन लोगों से कहा अब चाहे मैं पलिश्तियों की हानि भी करूं तौभी उन के विषय निर्दोष ठह- ४ रूंगा । सो शिम्शोन ने जाकर तीन सौ लोमड़ी पकड़ीं और पलीते लेकर दो दो लोमड़ियों की पूंछ एक साथ बांधी और उन के बीच एक एक ५ पलीता बांधा । तब पलीतों को बारके उस ने लोमड़ियों को पलिश्तियों के खड़े खेतों में छोड़ दिया और पूलियों के ढेर बरन खड़े खेत और ६ जलपाई की बारियां भी जल गईं । सो पलिश्ती पूछने लगे यह किस ने किया है लोगों ने कहा उस तिम्नी के दामाद शिम्शोन ने यह इस लिये किया कि उस के ससुर ने उस की स्त्री उस के संगी को ब्याह दिई तब पलिश्तियों ने जाकर उस स्त्री और उस के पिता ७ दोनों को आग में जला दिया। शिम्शोन ने उन से कहा तुम जो ऐसा काम करते हो सो मैं तुम से पलटा लेकर तब ही चुप ८ रहूंगा । सो उस ने उन को अति निठुरता के साथ[1] बड़ी मार से मार डाला तब जाकर एताम नाम ढांग की एक दरार में रहने लगा ॥

९ तब पलिश्तियों ने चढ़ाई करके यहूदा देश १० में डेरे खड़े किये और लही में फैल गये । सो यहूदी मनुष्यों ने उन से पूछा तुम हम पर क्यों चढ़ाई करते हो उन्हों ने उत्तर दिया शिम्शोन को बांधने के लिये चढ़ाई करते हैं कि जैसे उस ने हम से किया वैसे ही हम भी उस से करें । ११ सो तीन हजार यहूदी पुरुष एताम नाम ढांग की दरार को जाकर शिम्शोन से कहने लगे क्या तू नहीं जानता कि पलिश्ती हम पर प्रभुता करते हैं फिर तू ने हम से ऐसा क्यों किया है । उस ने उन से कहा जैसा उन्हों ने मुझ से किया था वैसा ही मैं ने भी उन से १२ किया है । उन्हों ने उस से कहा हम तुझे बांध कर पलिश्तियों के हाथ में कर देने के लिये आये हैं शिम्शोन ने उन से कहा मुझ से यह किरिया खाओ कि हम आप तुझ पर प्रहार न १३ करेंगे । उन्हों ने कहा ऐसा न होगा हम तुझे कसकर उन के हाथ में कर देंगे पर तुझे किसी रीति न मार डालेंगे सो वे उस को दो नई रस्सियों से बांधकर उस ढांग में से ले गये । १४ वह लही तक आ गया था कि पलिश्ती उस को देखकर ललकारने लगे तब यहोवा का आत्मा उस पर बल से उतरा और उस की बांहों की रस्सियां आग में जले हुए सन के समान हो गईं और उस के हाथों के बन्धन मानो गलकर १५ टूट पड़े । तब उस को गदहे के जभड़े की एक नई हड्डी मिली और उस ने हाथ बढ़ा उसे ले १६ कर एक हजार पुरुषों को मार डाला । तब शिम्शोन ने कहा

> गदहे के जभड़े की हड्डी से ढेर के ढेर
> गदहे के जभड़े की हड्डी ही से मैं ने हजार
> पुरुषों को मार डाला ॥

१७ जब वह ऐसा कह चुका तब उस ने जभड़े की हड्डी फेंक दिई और उस स्थान का नाम १८ रामत्लही[1] रक्खा गया । तब उस को बड़ी प्यास लगी और उस ने यहोवा को पुकारकर कहा तू ने अपने दास से यह बड़ा छुटकारा कराया है फिर क्या मैं अब प्यासों मरके उन १९ खतनारहित लोगों के हाथ में पड़ूं । सो परमेश्वर ने लही में ओखली सा गड़हा कर दिया है और उस में से पानी निकलने लगा और जब शिम्शोन ने पिया तब उस के जी में जी आया और वह फिर जी गया इस कारण उस सोते का नाम एन्हक्कोरे[2] रक्खा गया वह आज २० के दिन लों लही में है । शिम्शोन तो पलिश्तियों के दिनों में बीस बरस लों इस्राएल का न्याय करता रहा ॥

(१) मूल में. जांघ पर टांग।

(१) अर्थात. जभड़े का टीला। (२) अर्थात. पुकारनेहारे का सोता।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१६. तब शिमशोन अज्जा को गया और वहां एक वेश्या को २ देखकर उस के पास गया। जब अज्जियों को इस का समाचार मिला कि शिमशोन यहां आया है तब उन्हों ने उस को घेर लिया और रात भर नगर के फाटक पर उस की घात में लगे रहे और यह कहकर रात भर चुपचाप रहे कि बिहान को भोर होते ही हम उस का घात ३ करेंगे। पर शिमशोन आधी रात लों पड़ा रहकर आधी रात को उठ नगर के फाटक के दोनों पल्लों और दोनों बाजुओं को पकड़कर बेड़ों समेत उखाड़ लिया और अपने कन्धों पर रखकर उन्हें उस पहाड़ की चोटी पर ले गया जो हेब्रोन के साम्हने है॥

४ इस के पीछे वह सोरेक नाम नाले में रहनेवाली दलीला नाम एक स्त्री से प्रीति करने ५ लगा। सो पलिश्तियों के सरदारों ने उस स्त्री के पास जाके कहा तू उस को फुसलाकर बूझ ले कि उस का बड़ा बल काहे से है और कौन उपाय करके हम उस पर ऐसे प्रबल हो सकें कि उसे बांध कर दबा रक्खें तब हम तुझे ग्यारह ६ ग्यारह सौ टुकड़े चान्दी देंगे। तब दलीला ने शिमशोन से कहा मुझे बता दे कि तेरा बड़ा बल काहे से है और किस रीति से कोई तुझे ७ बांधकर दबा रख सके। शिमशोन ने उस से कहा यदि मैं सात ऐसी नई नई तांतों से बांधा जाऊं जो सुखाई न गई हों तो मेरा बल घट जाएगा और मैं साधारण मनुष्य सा हो ८ जाऊंगा। सो पलिश्तियों के सरदार दलीला के पास ऐसी नई नई सात तांतें ले गये जो सुखाई न गई थीं और उन से उस ने शिमशोन ९ को बांधा। उस के पास तो कुछ मनुष्य कोठरी में घात लगाये बैठे थे सो उस ने उस से कहा हे शिमशोन पलिश्ती तेरी घात में हैं तब उस ने तांतों को ऐसा तोड़ा जैसा सन का सूत आग से छूते ही टूट जाता है और उस के बल १० का भेद न खुला। सो दलीला ने शिमशोन से कहा सुन तू ने तो मुझ से छल किया और झूठ कहा है अब मुझे बतला दे कि तू काहे ११ से बंध सकता है। उस ने उस से कहा यदि मैं ऐसी नई नई रस्सियों से जो किसी काम में न आई हों कसकर बांधा जाऊं तो मेरा बल घट जाएगा और मैं साधारण मनुष्य के समान हो जाऊंगा। सो दलीला ने नई नई १२ रस्सियां लेकर और उस को बांधकर कहा हे शिमशोन पलिश्ती तेरी घात में हैं। कितने मनुष्य तो उस कोठरी में घात लगाये हुए थे। तब उस ने उन को सूत की नाईं अपनी भुजाओं पर से तोड़ डाला। सो दलीला ने शिमशोन १३ से कहा अब लों तू मुझ से छल करता और झूठ बोलता आया है सो मुझे बतला दे कि तू काहे से बंध सकता है उस ने कहा यदि तू मेरे सिर की सातों लटें ताने में बुने तो बंध सकूंगा। सो उस ने उसे खूंटी से जकड़ा तब उस १४ से कहा हे शिमशोन पलिश्ती तेरी घात में हैं तब वह नींद से चौंक उठा और खूंटी को धरन में से उखाड़कर उसे ताने समेत ले गया। तब १५ दलीला ने उस से कहा तेरा मन तो मुझ से नहीं लगा फिर तू क्यों कहता है कि मैं तुझ से प्रीति रखता हूं तू ने ये तीनों बार मुझ से छल किया और मुझे नहीं बताया कि तेरा बड़ा बल काहे से है। सो जब उस ने दिन दिन बातें करते १६ करते उस को तंग किया और यहां लों हठ किया कि उस का दम नाक में हो गया, तब १७ उस ने अपने मन का सारा भेद खोलकर उस से कहा मेरे सिर पर छुरा कभी नहीं फिरा क्योंकि मैं मा के पेट ही से परमेश्वर का नाजीर हूं यदि मैं मूंड़ा जाऊं तो मेरा बल इतना घट जाएगा कि मैं साधारण मनुष्य सा हो जाऊंगा। यह १८ देखकर कि उस ने अपने मन का सारा भेद मुझ से कह दिया है दलीला ने पलिश्तियों के सरदारों के पास कहला भेजा कि अब की फिर आओ क्योंकि उस ने अपने मन का सब भेद मुझे बतला दिया है सो पलिश्तियों के सरदार हाथ में रूपैया लिये हुए उस के पास गये। तब उस ने उस को १९ अपने घुटनों पर सुला रक्खा और एक मनुष्य बुलवाकर उस के सिर की सातों लटें मुण्डवा डालीं और वह उस को दबाने लगी और वह निर्बल हो गया। तब उस ने कहा हे शिमशोन २० पलिश्ती तेरी घात में हैं तब वह चौंककर सोचने लगा कि मैं पहिले की नाईं बाहर जाकर झटकूंगा वह तो न जानता था कि यहोवा मेरे पास से चला गया है। सो पलिश्तियों ने उस को पक- २१ ड़कर उस की आंखें फोड़ डालीं और उसे अज्जा को ले जाके पीतल की बेड़ियों से जकड़ दिया और वह बन्दीगृह में चक्की पीसने लगा। उस के २२ सिर के बाल मुण्ड जानेके पीछे फिर बढ़ने लगे॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२३ तब पलिश्तियों के सरदार अपने दागोन नाम देवता के लिये बड़ा यज्ञ और आनन्द करने को यह कहकर इकट्ठे हुए कि हमारे देवता ने हमारे शत्रु शिम्शोन को हमारे हाथ में कर २४ दिया है। और जब लोगों ने उसे देखा तब यह कहकर अपने देवता की स्तुति किई कि हमारे देवता ने हमारे शत्रु और हमारे देश के नाश करनेहारे को जिस ने हम में से बहुतों को मार भी डाला हमारे हाथ में कर दिया २५ है। जब उन का मन मगन हो गया तब उन्हों ने कहा शिम्शोन को बुलवा लो कि वह हमारे लिये तमाशा करे सो शिम्शोन बन्दीगृह में से बुलवाया गया और उन के लिये तमाशा करने लगा और खंभों के बीच खड़ा कर दिया गया। २६ तब शिम्शोन ने उस लड़के से जो उस का हाथ पकड़े था कहा मुझे उन खंभों को जिन से घर संभला हुआ है छूने दे कि मैं उन पर टेक २७ लगाऊं। वह घर तो स्त्री पुरुषों से भरा हुआ था और पलिश्तियों के सब सरदार भी वहां थे और छत पर कोई तीन हजार स्त्री पुरुष थे जो शिम्शोन को तमाशा करते हुए देख रहे थे। २८ तब शिम्शोन ने यह कहकर यहोवा की दोहाई दिई कि हे प्रभु यहोवा मेरी सुधि ले हे परमेश्वर अब की बार मुझे बल दे कि मैं पलिश्तियों से अपनी दोनों आंखों का एक ही २९ पलटा लूं। तब शिम्शोन ने उन दोनों बीचवाले खंभों को जिन से घर संभला हुआ था पकड़कर एक पर दहिने हाथ से और दूसरे पर बाएं हाथ से ३० बल लगा दिया। और शिम्शोन ने कहा पलिश्तियों के संग मेरा प्राण भी जाए और वह अपना सारा बल करके झुका तब वह घर सब सरदारों और उस में के सारे लोगों पर गिर पड़ा। सो जिन को उस ने मरते समय मार डाला वे उन से भी अधिक थे जिन्हें उस ने जीते जी मार ३१ डाला था। तब उस के भाई और उस के पिता के सारे घराने के लोग आये और उसे उठाकर ले गये और सोरा और एश्ताओल के बीच उस के पिता मानोह की कबर में मिट्टी दिई। उस ने तो इस्राएल का न्याय बीस बरस तक किया था॥

(दानियों के लैश को जीतकर उस में बस जाने की कथा।)

## १७.

एप्रैम के पहाड़ी देश में मीका नाम एक पुरुष था। उस २ ने अपनी माता से कहा जो ग्यारह सौ टुकड़े चान्दी तुझ से ले लिये गये जिन के विषय तू ने मेरे सुनते भी स्राप दिया था वे मेरे पास हैं मैं ही ने उन को ले लिया था। उस की माता ने कहा मेरे बेटे पर यहोवा की ओर ३ से आशीस होए। जब उस ने वे ग्यारह सौ टुकड़े चान्दी अपनी माता को फेर दिये तब माता ने कहा मैं अपनी ओर से अपने बेटे के लिये यह रूपैया यहोवा को निश्चय अर्पण करती हूं कि उस से एक मूरत खोदकर और दूसरी ढालकर बनाई जाए सो अब मैं उसे तुझ को ४ फेर देती हूं। जब उस ने वह रूपैया अपनी माता को फेर दिया तब माता ने दो सौ टुकड़े ढलवैये को दिये और उस ने उन से एक मूरत खोदकर और दूसरी ढालकर बनाई और वे ५ मीका के घर में रहीं। मीका के तो एक देवस्थान था सो उस ने एक एपोद और कई एक गृहदेवता बनवाये और अपने एक बेटे का संस्कार करके उसे अपना पुरोहित ठहरा लिया। ६ उन दिनों में इस्राएलियों का कोई राजा न था जिस को जो ठीक सूझ पड़ता था वही वह करता था॥

७ यहूदा के कुल का एक जवान लेवीय यहूदा ८ के बेत्लेहेम में परदेशी होकर रहता था। वह यहूदा के बेत्लेहेम नगर से इस लिये चला गया कि जहां कहीं स्थान मिले वहां मैं रहूं। चलते चलते वह एप्रैम के पहाड़ी देश में मीका ९ के घर पर आ निकला। मीका ने उस से पूछा तू कहां से आता है उस ने कहा मैं तो यहूदा के बेत्लेहेम से आया हुआ एक लेवीय हूं और इस लिये चला जाता हूं कि जहां १० कहीं ठिकाना मुझे मिले वहीं रहूं। मीका ने उस से कहा मेरे संग रहकर मेरे लिये पिता और पुरोहित बन और मैं तुझे बरस बरस दस रूपे के टुकड़े और एक जोड़ा कपड़ा और भोजनवस्तु दिया करूंगा सो वह लेवीय ११ भीतर गया। और वह लेवीय उस पुरुष के संग रहने को प्रसन्न हुआ और वह जवान उस १२ के साथ बेटा सा रहा। सो मीका ने उस लेवीय का संस्कार किया और वह जवान उस का पुरोहित होकर मीका के घर में रहने १३ लगा। और मीका सोचता था कि अब मैं जानता हूं कि यहोवा मेरा भला करेगा क्योंकि मैं ने एक लेवीय को अपना पुरोहित कर रखा है॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१८. उन दिनों इस्राएलियों का कोई राजा न था और उन दिनों में दानियों के गोत्र के लोग रहने के लिये कोई भाग ढूंढ़ रहे थे क्योंकि इस्राएली गोत्रों के बीच २ उन का भाग उस समय लों न मिला था। सो दानियों ने अपने सारे कुल में से पांच शूरबीरों को सोरा और एश्ताओल से देश का भेद लेने और उस में ढूंढ़ ढांढ़ करने के लिये यह कहकर भेज दिया कि जाकर देश में ढूंढ़ ढांढ़ करो सो वे एप्रैम के पहाड़ी देश में मीका के घर तक ३ जाकर वहां टिक गये। जब वे मीका के घर के पास आये तब उस जवान लेवीय का बोल पहचाना सो वहां मुड़कर उस से पूछा तुझे यहां कौन ले आया और तू यहां क्या ४ करता है और यहां तेरे पास क्या है। उस ने उन से कहा मीका ने मुझ से ऐसा ऐसा व्यवहार किया है और मुझे नौकर रक्खा है ५ और मैं उस का पुरोहित हो गया हूं। उन्हों ने उस से कहा परमेश्वर से सलाह ले कि हम जान लें कि जो यात्रा हम करते हैं वह सुफल ६ होगी वा नहीं। पुरोहित ने उन से कहा कुशल से चले जाओ जो यात्रा तुम करते हो वह ठीक यहोवा के मते की है॥

७ सो वे पांच मनुष्य चल दिये और लैश को जाकर उस में के लोगों को देखा कि सीदोनियों की नाईं निडर बेखटके और शान्ति से रहते हैं और इस देश का कोई अधिकारी नहीं है जो उन्हें किसी काम में रोके[1] और ये सीदोनियों से दूर रहते हैं और दूसरे मनुष्यों से कुछ ८ काम नहीं रखते। तब वे सोरा और एश्ताओल को अपने भाइयों के पास गये और उन के भाइयों ने उन से पूछा तुम क्या समाचार ले ९ आये हो। उन्हों ने कहा आओ हम उन लोगों पर चढ़ाई करें क्योंकि हम ने उस देश को देखा कि वह बहुत ही अच्छा है सो तुम क्यों चुपचाप रहते हो वहां चलकर उस देश को १० अपने वश कर लेने में आलस न करो। वहां पहुंचकर तुम निडर रहते हुए लोगों को और लंबा चौड़ा देश पाओगे और परमेश्वर ने उसे तुम्हारे हाथ में दे दिया है वह ऐसा स्थान है जिस में पृथिवी भर के किसी पदार्थ की घटी नहीं है॥

(१) मूल में. लजवावे।

सो वहां से अर्थात सोरा और एश्ताओल ११ से दानियों के कुल के छः सौ पुरुषों ने युद्ध के हथियार बांधे कूच किया। उन्हों ने जाकर १२ यहूदा देश के किर्य्यत्यारीम नगर में डेरे खड़े किये इस कारण उस स्थान का नाम महनेदान[1] आज लों पड़ा है वह तो किर्य्यत्यारीम की पच्छिम ओर है। वहां से वे आगे बढ़कर १३ एप्रैम के पहाड़ी देश में मीका के घर के पास आये। तब जो पांच मनुष्य लैश के देश का १४ भेद लेने गये थे वे अपने भाइयों से कहने लगे क्या तुम जानते हो कि इन घरों में एक एपोद कई एक गृहदेवता एक खुदी और एक ढली हुई मूरत है सो अब सोचो कि क्या करना चाहिये। वे उधर मुड़ कर उस जवान लेवीय १५ के घर गये जो मीका का घर था और उस का कुशल क्षेम पूछा। और वे छः सौ दानी १६ पुरुष फाटक में हथियार बांधे हुए खड़े रहे। और जो पांच मनुष्य देश का भेद लेने गये थे १७ इन्हों ने वहां घुस कर उस खुदी हुई मूरत और एपोद और गृहदेवताओं और ढली हुई मूरत को ले लिया और वह पुरोहित फाटक में उन हथियार बांधे हुए छः सौ पुरुषों के संग खड़ा था। जब वे पांच मनुष्य मीका के घर में घुस १८ कर खुदी हुई मूरत एपोद गृहदेवता और ढली हुई मूरत को ले आये तब पुरोहित ने उन से पूछा यह तुम क्या करते हो। उन्हों ने उस से १९ कहा चुप रह अपने मुंह को हाथ से बन्द कर और हम लोगों के संग चलकर हमारे लिये पिता और पुरोहित बन तेरे लिये क्या अच्छा है यह कि एक ही मनुष्य के घराने का पुरोहित हो वा यह कि इस्राएलियों के एक गोत्र और कुल का पुरोहित हो। तब पुरोहित प्रसन्न २० हुआ सो वह एपोद गृहदेवता और खुदी हुई मूरत को लेकर उन लोगों के संग चला गया। तब वे मुड़े और बालबच्चों पशुओं और सामान २१ को अपने आगे करके चल दिये। जब वे मीका २२ के घर से दूर निकल गये थे तब जो मनुष्य मीका के घर के पासवाले घरों में रहते थे उन्हों ने इकट्ठे होकर दानियों को जा लिया, और दानियों को पुकारा तब उन्हों ने मुंह २३ फेरके मीका से कहा तुझे क्या हुआ कि तू इतना बड़ा दल लिये आता है[2]। उस ने कहा २४

(१) अर्थात. दान की छावनी।

(२) मूल में. तू इकट्ठा हुआ है।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



तुम तो मेरे बनवाये हुए देवताओं और पुरोहित को ले चले हो फिर मेरे क्या रह गया सो तुम मुझ से क्यों पूछते हो कि तुझे क्या हुआ है। २५ दानियों ने उस से कहा तेरा बोल हम लोगों में सुनाई न दे कहीं ऐसा न हो कि क्रोधी जन तुम लोगों पर प्रहार करें और तू अपना और २६ अपने घर के लोगों का भी प्राण खो दे। सो दानियों ने अपना मार्ग लिया और मीका यह देख कि वे मुझ से अधिक बलवन्त हैं २७ फिरके अपने घर लौट गया। और वे मीका के बनवाये हुए पदार्थों और उस के पुरोहित को साथ ले लैश के पास आये जिस के लोग शांति से और बिन खटके रहते थे और उन्हों ने उन को तलवार से मार डाला और नगर २८ को आग लगाकर फूंक दिया। और कोई बचानेहारा न था क्योंकि वह सीदोन से दूर था और वे और मनुष्यों से कुछ व्यवहार न रखते थे और वह बेत्रहोब की तराई में था। तब उन्हों ने नगर को दृढ़ किया और उस में २९ रहने लगे। और उन्हों ने उस नगर का नाम इस्राएल के एक पुत्र अपने मूलपुरुष दान के नाम पर दान रक्खा पर पहिले तो उस नगर ३० का नाम लैश था। तब दानियों ने उस खुदी हुई मूरत को खड़ा कर लिया और देश की बंधुआई के समय लों योनातान जो गेर्शोम का पुत्र और मूसा[1] का पोता था वह और उस के वंश के लोग दान गोत्र के पुरोहित बने रहे। ३१ और जब लों परमेश्वर का भवन शीलो में बना रहा तब लों वे मीका की खुदवाई हुई मूरत को स्थापित किये रहे॥

(बिन्यामीनियों के पाप में अड़े रहने और प्रायः नाश किये जाने की कथा.)

**१९.** उन दिनों में जब इस्राएलियों का कोई राजा न था तब एक लेवीय पुरुष एप्रैम के पहाड़ी देश की परली ओर परदेशी होकर रहता था जिस ने यहूदा के बेत्लेहेम में की एक रखेली रख लिई थी। २ उस की रखेली व्यभिचार करके यहूदा के बेत्लेहेम को अपने पिता के घर चली गई और ३ चार महीने वहीं रही। तब उस का पति अपने साथ एक सेवक और दो गदहे लेकर चला और उस के यहां गया कि उसे समझा बुझाकर फेर ले आए। वह उसे अपने पिता के घर ले गई और उस जवान स्त्री का पिता उसे देखकर उस की भेंट से आनन्दित हुआ। ४ तब उस के ससुर अर्थात उस स्त्री के पिता ने उसे बिनती करके दबाया सो वह उस के पास तीन दिन रहा सो वे वहां खाते पीते टिके रहे। ५ चौथे दिन जब वे भोर को सवेरे उठे और वह चलने को हुआ तब स्त्री के पिता ने अपने दामाद से कहा एक टुकड़ा रोटी खाकर अपना जी ठण्डा कर पीछे तुम लोग चले जाना। ६ सो उन दोनों ने बैठकर संग संग खाया पिया फिर स्त्री के पिता ने उस पुरुष से कहा और एक रात टिके रहने को प्रसन्न हो और आनन्द कर। ७ वह पुरुष बिदा होने को उठा पर उस के ससुर ने बिनती करके उसे दबाया सो उस ने फिर उस के यहां रात बिताई। ८ पांचवें दिन भोर को वह तो बिदा होने को सवेरे उठा पर स्त्री के पिता ने कहा अपना जी ठण्डा कर और तुम दोनों दिन ढलने लों बिलमे रहो सो उन दोनों ने रोटी खाई। ९ जब वह पुरुष अपनी रखेली और सेवक समेत बिदा होने को उठा तब उस के ससुर अर्थात स्त्री के पिता ने उस से कहा देख दिन तो ढल चला है और सांझ होने पर है सो तुम लोग रात भर टिके रहो देख दिन तो डूबने पर है सो यहीं आनन्द करता हुआ रात बिता और बिहान को सवेरे उठकर अपना मार्ग लेना और अपने डेरे को चला जाना। १० पर उस पुरुष ने उस रात को टिकना न चाहा सो वह उठकर बिदा हुआ और काठी बांधे हुए दो गदहे और अपनी रखेली संग लिये हुए यबूस के साम्हने लों जो यरूशलेम कहावता है पहुंचा। ११ वे यबूस के पास थे और दिन बहुत ढल गया था कि सेवक ने अपने स्वामी से कहा आ हम यबूसियों के इस नगर में मुड़कर टिकें। १२ उस के स्वामी ने उस से कहा हम बिराने के नगर में जहां कोई इस्राएली नहीं रहता न उतरेंगे गिबा तक बढ़ जायंगे। १३ फिर उस ने अपने सेवक से कहा आ हम उधर के स्थानों में से किसी के पास जाएं हम गिबा वा रामा में रात बिताएं। १४ सो वे आगे की ओर चले और उन के बिन्यामीन के गिबा के निकट पहुंचते पहुंचते सूर्य्य अस्त हो गया। १५ सो वे गिबा में टिकने के लिये उस की ओर मुड़ गये और वह भीतर जाकर उस नगर के चौक में बैठ गया

(१) वा. मनश्शे।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


क्योंकि किसी ने उन को अपने घर में न १६ टिकाया। तब एक बूढ़ा अपने खेत का काम सांझ को निपटाकर चला आया। वह तो एप्रैम के पहाड़ी देश का था और गिबा में परदेशी होकर रहता था पर उस स्थान के १७ लोग बिन्यामीनी थे। उस ने आंखें उठाकर उस यात्री को नगर के चौक में बैठा देखा और उस बूढ़े ने पूछा तू किधर जाता और कहां से १८ आता है। उस ने उस से कहा हम लोग तो यहूदा के बेत्लेहेम से आकर एप्रैम के पहाड़ी देश की परली ओर जाते हैं मैं तो वहीं का हूं और यहूदा के बेत्लेहेम लों गया था और यहोवा के भवन को जाता हूं पर कोई मुझे १९ अपने घर में नहीं टिकाता। हमारे पास तो गदहों के लिये पुआल और चारा भी है और मेरे और तेरी इस दासी और इस जवान के लिये भी जो तेरे दासों के संग है रोटी और दाखमधु भी है हमें किसी वस्तु की घटी नहीं २० है। बूढ़े ने कहा, तेरा कल्याण हो तेरे प्रयोजन की सब वस्तुएं मेरे सिर हों पर रात को चौक २१ में न बिता। सो वह उस को अपने घर ले चला और गदहों को चारा दिया तब वे पांव धोकर २२ खाने पीने लगे। वे आनन्द कर रहे थे कि नगर के ओछों ने घर को घेर लिया और द्वार को खटखटा खटखटाकर घर के उस बूढ़े स्वामी से कहने लगे जो पुरुष तेरे घर में आया उसे २३ बाहर ले आ कि हम उस से भोग करें। घर का स्वामी उन के पास बाहर जाकर उन से कहने लगा नहीं नहीं हे मेरे भाइयो ऐसी बुराई न करो यह पुरुष जो मेरे घर पर आया है इस २४ से ऐसी मूढ़ता का काम मत करो। देखो यहां मेरी कुंवारी बेटी है और उस पुरुष की रखेली भी है उन को मैं बाहर ले आऊंगा और इन की पत लो तो लो और उन से तो जो चाहो सो करो पर इस पुरुष से ऐसी मूढ़ता का काम मत २५ करो। पर उन मनुष्यों ने उस की न मानी सो उस पुरुष ने अपनी रखेली को पकड़कर उन के पास बाहर कर दिया और उन्हों ने उस से कुकर्म किया और रात भर भोर लों उस से लीला क्रीड़ा करते रहे और पह फटते ही उसे २६ छोड़ दिया। तब वह स्त्री पह फटते हुए जाके उस मनुष्य के घर के द्वार पर जिस में उस का पति था गिर गई और उजियाले के होने लों २७ वहीं पड़ी रही। सवेरे जब उस का पति उठ घर का द्वार खोल अपना मार्ग लेने को बाहर गया तो क्या देखा कि मेरी रखेली घर के द्वार के पास डेवढ़ी पर हाथ फैलाये हुए पड़ी है। उस ने उस से कहा उठ हम चलें जब कोई न २८ बोला तब वह उस को गदहे पर लादकर अपने स्थान को गया। जब वह अपने घर पहुंचा २९ तब छूरी ले रखेली को अंग अंग अलग करके काटा और उसे बारह टुकड़े करके इस्राएल के सारे देश में भेज दिया। जितनों ने उसे देखा ३० सो सब आपस में कहने लगे इस्राएलियों के मिस्र देश से चले आने के समय से लेकर आज के दिन लों ऐसा कुछ कभी नहीं हुआ और न देखा गया सो इस को सोचकर सम्मति करो और कहो॥

## २०. तब

दान से लेकर बेर्शेबा लों के सारे इस्राएली और गिलाद के लोग भी निकले और उन की मण्डली एक मत होकर मिस्पा में यहोवा के पास इकट्ठी हुई। और सारी प्रजा के प्रधान लोग वरन सब २ इस्राएली गोत्रों के लोग जो चार लाख तलवार चलानेहारे प्यादे थे परमेश्वर की प्रजा की सभा में हाजिर हुए। बिन्यामीनियों ने तो ३ सुना कि इस्राएली मिस्पा को आये हैं और इस्राएली पूछने लगे हम से कहो यह बुराई कैसे हुई। उस मार डाली हुई स्त्री के लेवीय ४ पति ने उत्तर दिया मैं अपनी रखेली समेत बिन्यामीन के गिबा में टिकने को गया था। तब गिबा के पुरुषों ने मुझ पर चढ़ाई किई और ५ रात के समय घर को घेरके मुझे घात करना चाहा और मेरी रखेली से इतना कुकर्म किया कि वह मर गई। सो मैं ने अपनी रखेली को लेकर ६ टुकड़े टुकड़े किया और इस्राएलियों के भाग के सारे देश में भेज दिया उन्हों ने तो इस्राएल में महापाप और मूढ़ता का काम किया है। सुनो हे ७ इस्राएलियो सब के सब यहीं बात करके सम्मति दो। तब सब लोग एक मन हो उठकर कहने ८ लगे न तो हम में से कोई अपने डेरे जाएगा और न कोई अपने घर की ओर मुड़ेगा। पर ९ अब हम गिबा से यह करेंगे अर्थात हम चिट्ठी डाल डालकर उस पर चढ़ाई करेंगे। और हम १० सब इस्राएली गोत्रों में सौ पुरुषों में से दस और हजार पुरुषों में से एक सौ और दस हजार में से एक हजार पुरुषों को ठहराएं कि वे सेना

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



के लिये भोजन वस्तु पहुंचाएं इस लिये कि हम बिन्यामीन के गिबा में पहुंचकर उस को उस मूढ़ता का पूरा फल भुगता सकें जो उन्हों
११ ने इस्राएल में किई है। तब सब इस्राएली पुरुष उस नगर के विरुद्ध एक पुरुष की नाईं जुटे हुए इकट्ठे हो गये ॥

१२ और इस्राएली गोत्रियों ने बिन्यामीन के सारे गोत्रियों में कितने मनुष्य यह पूछने को भेजे कि यह क्या बुराई है जो तुम लोगों में
१३ किई गई है। अब उन गिबावासी ओछों को हमारे हाथ कर दो कि हम उन को प्राण से मारके इस्राएल में से बुराई नाश करें। पर बिन्यामीनियों ने अपने भाई इस्राएलियों की
१४ मानने से नाह किया। और बिन्यामीनी अपने अपने नगर में से आकर गिबा में इस लिये इकट्ठे हुए कि इस्राएलियों से लड़ने को निकलें।
१५ और उसी दिन गिबावासी पुरुषों को छोड़ जिन की गिनती सात सौ चुने हुए पुरुष ठहरी और और नगरों से आये हुए तलवार चलानेहारे बिन्यामीनियों की गिनती छब्बीस हजार पुरुष
१६ ठहरी। इन सब लोगों में से सात सौ बैंहत्थे चुने हुए पुरुष थे जो सब के सब ऐसे थे कि गोफन से
१७ पत्थर मारने में बाल भर भी न चूकते थे। और बिन्यामीनियों को छोड़ इस्राएली पुरुष चार लाख तलवार चलानेहारे थे ये सब के सब योद्धा थे ॥

१८ सो इस्राएली उठकर बेतेल को गये और यह कहकर परमेश्वर से सलाह लिई और इस्राएलियों ने पूछा कि हम में से कौन बिन्यामीनियों से लड़ने को पहिले चढ़ाई करे यहोवा ने
१९ कहा यहूदा पहिले चढ़ाई करे। सो इस्राएलियों ने बिहान को उठकर गिबा के साम्हने डेरे
२० किये। और इस्राएली पुरुष बिन्यामीनियों से लड़ने को निकल गये और इस्राएली पुरुषों ने उन से लड़ने को गिबा के बिरुद्ध पांती
२१ बान्धी। तब बिन्यामीनियों ने गिबा से निकल उसी दिन बाईस हजार इस्राएली पुरुषों को
२२ मारके मिट्टी में मिला दिया। तौभी इस्राएली पुरुषों ने हियाव बांधकर उसी स्थान में जहां उन्हों ने पहिले दिन पांति बांधी थी फिर
२३ पांति बांधी। और इस्राएली जाकर सांझ लों यहोवा के साम्हने रोते रहे और यह कहकर यहोवा से पूछा कि क्या हम अपने भाई बिन्यामीनियों से लड़ने को फिर पास जाएं यहोवा ने कहा हां उन पर चढ़ाई करो ॥

२४ सो दूसरे दिन इस्राएली बिन्यामीनियों के
२५ निकट पहुंचे। तब बिन्यामीनियों ने दूसरे दिन उन का साम्हना करने को गिबा से निकलकर फिर अठारह हजार इस्राएली पुरुषों को मारके जो सब के सब तलवार चलानेहारे थे मिट्टी में
२६ मिला दिया। तब सब इस्राएली बरन सब लोग बेतेल को गये और रोते हुए यहोवा के साम्हने बैठे रहे और उस दिन सांझ लों उपवास किये रहे और यहोवा को होमबलि और मेलबलि
२७ चढ़ाये। और इस्राएलियों ने यहोवा से सलाह लिई। उस समय तो परमेश्वर की वाचा का
२८ संदूक वहीं था। और पीनहास जो हारून का पोता और एलाजार का पुत्र था उन दिनों उस के साम्हने हाजिर रहा करता था। सो उन्हों ने पूछा क्या मैं एक और बार अपने भाई बिन्यामीनियों से लड़ने को निकल जाऊं वा उन को छोड़ूं यहोवा ने कहा चढ़ाई कर क्योंकि कल मैं
२९ उन को तेरे हाथ में कर दूंगा। तब इस्राएलियों ने गिबा के चारों ओर लोगों के घात में बैठाया ॥

३० तीसरे दिन इस्राएलियों ने बिन्यामीनियों पर फिर चढ़ाई किई और पहिले की नाईं गिबा
३१ के विरुद्ध पांति बांधी। सो बिन्यामीनी उन लोगों का साम्हना करने को निकले और नगर के पास से खींचे गये और जो दो सड़क एक बेतेल को और दूसरी गिबा को गई हैं उन में लोगों को पहिले की नाईं मारने लगे और मैदान में
३२ कोई तीस इस्राएली मारे गये। बिन्यामीनी कहने लगे वे पहिले की नाईं हम से मारे जाते हैं पर इस्राएलियों ने कहा हम भाग कर उन
३३ को नगर में से सड़कों में खींच ले आएं। तब सब इस्राएली पुरुषों ने अपने स्थान से उठकर बाल्तामार में पांति बांधी और घात में बैठे हुए इस्राएली अपने स्थान से अर्थात मारेगेबा
३४ से अचानक निकले। सो सारे इस्राएलियों में से छांटे हुए दस हजार पुरुष गिबा के साम्हने आये और लड़ाई कड़ी होने लगी पर वे न जानते थे
३५ कि हम पर विपत्ति अभी पड़ा चाहती है। सो यहोवा ने बिन्यामीनियों को इस्राएल से हरवा दिया और उस दिन इस्राएलियों ने पचीस हजार एक सौ बिन्यामीनी पुरुषों को नाश किया जो सब के सब तलवार चलानेहारे थे ॥

३६ तब बिन्यामीनियों ने देखा कि हम हार गये और इस्राएली पुरुष उन घातुओं का भरोसा करके जिन्हें उन्हों ने गिबा के पास बैठाया था

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३७ बिन्यामीनियों के साम्हने से हट गये । पर घातू लोग फुर्ती करके गिबा पर झपट गये और घातुओं ने आगे बढ़कर सारे नगर को तलवार ३८ से मारा । इस्राएली पुरुषों और घातुओं के बीच तो यह चिन्ह ठहराया गया था कि वे नगर में से बहुत बड़ा धूएं का खंभा उठाएं । ३९ इस्राएली पुरुष तो लड़ाई में हटने लगे और बिन्यामीनियों ने यह कहकर कि निश्चय वे पहिली लड़ाई की नाईं हम से हारे जाते हैं इस्राएलियों को मार डालने लगे और तीस ४० एक पुरुषों को घात किया । पर जब वह धूएं का खंभा नगर में से उठने लगा तब बिन्यामीनियों ने अपने पीछे जो दृष्टि किई तो क्या देखा कि नगर का नगर धूआं होकर आकाश ४१ की ओर उड़ रहा है । तब इस्राएली पुरुष घूमे और बिन्यामीनी पुरुष यह देखकर भभर ४२ गये कि हम पर विपत्ति आ पड़ी है । सो उन्हों ने इस्राएली पुरुषों को पीठ दिखाकर जंगल का मार्ग लिया पर लड़ाई उन से लगी ही रही और जो और नगरों में से आये थे उन को ४३ इस्राएली बीच में नाश करते गये । उन्हों ने बिन्यामीनियों को घेर लिया उन्हों ने उन्हें खदेड़ा वे मनूहा में बरन गिबा की पूरब ओर ४४ तक उन्हें लताड़ते गये । और बिन्यामीनियों में से अठारह हजार पुरुष जो सब के सब शूर-४५ बीर थे मारे गये । तब वे घूमकर जंगल में की रिम्मोन नाम ढांग की ओर तो भाग गये पर इस्राएलियों ने उन में से सड़कों में पांच हजार को बीनकर मार डाला फिर गिदोम लों उन के पीछे पड़के उन में से दो हजार पुरुष मार डाले । ४६ सो बिन्यामीनियों में से जो उस दिन मारे गये वे पचीस हजार तलवार चलानेहारे पुरुष ४७ थे और ये सब शूरबीर थे । पर छः सौ पुरुष घूमकर जंगल की ओर भागे और रिम्मोन नाम ढांग में पहुंच गये और चार महीने वहीं ४८ रहे । तब इस्राएली पुरुष लौटकर बिन्यामीनियों पर लपके और नगरों में क्या मनुष्य क्या पशु क्या जो कुछ मिला सब को तलवार से नाश कर डाला और जितने नगर उन्हें मिले उन सभों को आग लगाकर फूंक दिया ॥

## २१.

**इस्राएली** पुरुषों ने तो मिस्पा में किरिया खाकर कहा था कि हम में से कोई अपनी बेटी किसी बिन्यामीनी को न ब्याह देगा । २ सो वे बेतेल को जाकर सांझ लों परमेश्वर के साम्हने बैठे रहे और फूट फूटकर बहुत रोते रहे, ३ और कहते थे हे इस्राएल के परमेश्वर यहोवा इस्राएल में ऐसा क्यों होने पाया कि आज इस्राएल में एक गोत्र की घटी हुई है । ४ फिर दूसरे दिन उन्हों ने सवेरे उठ वहां वेदी बनाकर होमबलि और मेलबलि चढ़ाये । ५ तब इस्राएली पूछने लगे इस्राएल के सारे गोत्रों में से कौन है जो यहोवा के पास सभा में न आया था । उन्हों ने तो भारी किरिया खाकर कहा था कि जो कोई मिस्पा को यहोवा के पास न आए वह निश्चय मार डाला जाएगा । ६ सो इस्राएली अपने भाई बिन्यामीन के विषय यह कहकर पछताने लगे कि आज इस्राएल में से एक गोत्र कट गया है । ७ हम ने जो यहोवा की किरिया खाकर कहा है कि हम उन्हें अपनी किसी बेटी को न ब्याह देंगे सो बचे हुओं को स्त्रियां मिलने के लिये क्या करें । ८ जब उन्हों ने पूछा इस्राएल के गोत्रों में से कौन है जो मिस्पा को यहोवा के पास न आया था तब यह पाया गया कि गिलादी याबेश से कोई छावनी में सभा को न आया था । ९ कैसे कि जब लोगों की गिनती किई गई तब यह जाना गया कि गिलादी याबेश के निवासियों में से कोई यहां नहीं है । १० सो मण्डली ने बारह हजार शूरबीरों को वहां यह आज्ञा देकर भेज दिया कि तुम जाकर स्त्रियों और बालबच्चों समेत गिलादी याबेश को तलवार से नाश करो । ११ और तुम्हें जो करना होगा सो यह है सब पुरुषों को और जितनी स्त्रियों ने पुरुष का मुंह देखा हो उन को सत्यानाश कर डालना । १२ और उन्हें गिलादी याबेश के निवासियों में से चार सौ जवान कुमारियां मिलीं जिन्हों ने पुरुष का मुंह न देखा था और उन्हें वे शीलो को जो कनान देश में है छावनी में ले आये ॥

१३ तब सारी मण्डली ने उन बिन्यामीनियों के पास जो रिम्मोन नाम ढांग पर थे कहला भेजा और उन से संधि का प्रचार कराया । १४ सो बिन्यामीन उसी समय लौट गया और उन को वे स्त्रियां दिई गईं जो गिलादी याबेश की स्त्रियों में से जीती छोड़ी गई तौभी वे उन के लिये थोड़ी थीं । १५ सो लोग बिन्यामीन के विषय फिर

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



यह कहके पछताये कि यहोवा ने इस्राएल के गोत्रों में घटी किई है ॥

१६ सो मण्डली के पुरनियों ने कहा बिन्यामीनी स्त्रियां जो नाश हुई हैं सो बचे हुए पुरुषों के १७ लिये स्त्री पाने का हम क्या उपाय करें। फिर उन्हों ने कहा बचे हुए बिन्यामीनियों के लिये कोई भाग चाहिये ऐसा न हो कि इस्राएल में १८ से एक गोत्र मिट जाए । पर हम तो अपनी किसी बेटी को उन्हें ब्याह नहीं दे सकते क्योंकि इस्राएलियों ने यह कहकर किरिया खाई है कि स्रापित हो वह जो किसी बिन्या-१९ मीनी को अपनी लड़की ब्याह दे। फिर उन्हों ने कहा सुनो शीलो जो बेतेल की उत्तर ओर और उस सड़क की पूरब ओर है जो बेतेल से शकेम को चली गई है और लबोना की दक्खिन ओर है उस में बरस बरस यहोवा का २० एक पर्व माना जाता है। सो उन्हों ने बिन्या-मीनियों को यह आज्ञा दिई कि तुम जाकर दाख की बारियों के बीच घात लगाये बैठे २१ रहो, और देखते रहो और यदि शीलो की लड़कियां नाचने को निकलें तो तुम दाख की बारियों से निकलकर शीलो की लड़कियों में से अपनी अपनी स्त्री को पकड़कर बिन्यामीन के देश को चले जाना। और जब उन के पिता २२ वा भाई हमारे पास झगड़ने को आएं तब हम उन से कहेंगे कि अनुग्रह करके उन को हमें दे दो क्योंकि लड़ाई के समय हम ने उन में से एक एक के लिये स्त्री न बचाई[1] और तुम लोगों ने तो उन को ब्याह नहीं दिया नहीं तो तुम अब दोषी ठहरते। सो बिन्यामीनियों ने ऐसा ही २३ किया अर्थात उन्हों ने अपनी गिनती के अनु-सार उन नाचनेहारियों में से पकड़कर स्त्रियां ले लिई तब अपने भाग को लौट गये और नगरों को बसाकर उन में रहने लगे। उसी २४ समय इस्राएली वहां से चलकर अपने अपने गोत्र और अपने अपने घराने को गये और वहां से वे अपने अपने निज भाग को गये। उन दिनों २५ इस्राएलियों का कोई राजा न था जिस को जो ठीक सूझ पड़ता था वही वह करता था ॥

(१) मूल में. लिई।

---

# रूत का वृत्तान्त ।

---

१. जिन दिनों न्यायी लोग न्याय करते थे उन दिनों देश में अकाल पड़ा सो यहूदा के बेत्लेहेम का एक पुरुष अपनी स्त्री और दोनों पुत्रों को संग लेकर मोआब के देश में परदेशी होकर रहने के लिये २ चला। उस पुरुष का नाम एलीमेलेक और उस की स्त्री का नाम नाओमी और उस के दो बेटों के नाम महलोन और किल्योन थे ये एप्राती अर्थात यहूदा के बेत्लेहेम के रहनेहारे थे और ३ मोआब के देश में आकर वहां रहे। और नाओमी का पति एलीमेलेक मर गया और ४ नाओमी और उस के दोनों पुत्र रह गये। और इन्हों ने एक एक मोआबिन ब्याह लिई एक स्त्री का नाम तो ओर्पा और दूसरी का नाम रूत था फिर वे वहां कोई दस बरस रहे। तब ५ महलोन और किल्योन दोनों मर गये सो नाओमी अपने दोनों पुत्रों और पति से रहित हो गई। तब वह मोआब के देश में यह सुनकर ६ कि यहोवा ने अपनी प्रजा के लोगों की सुधि लेके उन्हें भोजनवस्तु दिई है उस देश से अपना दोनों बहुओं समेत लौट जाने को चली। सो ७ वह अपनी दोनों बहुओं समेत उस स्थान से जहां रहती थी निकली और वे यहूदा देश को लौट जाने के मार्ग से चलीं। तब नाओमी ने ८ अपनी दोनों बहुओं से कहा तुम अपने अपने मैके लौट जाओ और जैसे तुम ने उन से जो

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



मर गये हैं और मुझ से भी प्रीति किई है ऐसे
९ ही यहोवा तुम्हारे ऊपर कृपा करे। यहोवा
ऐसा करे कि तुम फिर पति करके उन के घरों
में विश्राम पाओ। तब उस ने उन को चूमा और
१० वे चिल्ला चिल्लाकर रोने लगीं, और उस से कहा
निश्चय हम तेरे संग तेरे लोगों के पास
११ चलेंगी। नाओमी ने कहा हे मेरी बेटियो लौट
जाओ तुम काहे को मेरे संग चलोगी क्या
मेरी कोख में और पुत्र हैं जो तुम्हारे पति
१२ हों। हे मेरी बेटियो लौटकर चली जाओ
क्योंकि मैं पति करने को बूढ़ी हूं और चाहे मैं
कहती भी कि मुझे आशा है और आज की
रात मेरे पति होता भी और मैं पुत्र भी जनती,
१३ तौभी क्या तुम उन के सयाने होने लों आशा
लगाये ठहरी रहतीं और उन के निमित्त पति
करने से रुकी रहतीं हे मेरी बेटियो ऐसा न हो
क्योंकि मेरा दुःख[1] तुम्हारे दुःख से बहुत बढ़कर
१४ है देखो यहोवा का हाथ मेरे विरुद्ध उठा है। तब
वे फिर रो उठीं और ओर्पा ने तो अपनी सास
१५ को चूमा पर रूत उस से अलग न हुई। सो उस
ने कहा देख तेरी जिठानी[2] तो अपने लोगों
और अपने देवता के पास लौट गई है सो तू
१६ अपनी जिठानी[2] के पीछे लौट जा। रूत बोली
तू मुझ से यह बिनती न कर कि मुझे त्याग वा
छोड़कर लौट जा क्योंकि जिधर तू जाए उधर
मैं भी जाऊंगी जहां तू टिके वहां मैं भी टिकूंगी
तेरे लोग मेरे लोग होंगे और तेरा परमेश्वर
१७ मेरा परमेश्वर होगा। जहां तू मरेगी वहां मैं
भी मरूंगी और वहीं मुझे मिट्टी दिई जाएगी
यदि मृत्यु छोड़ और किसी कारण मैं तुझ से
अलग होऊं तो यहोवा मुझ से वैसा ही बरन
१८ उस से भी अधिक करे। जब उस ने यह देखा
कि वह मेरे संग चलने को स्थिर है तब उस ने
१९ उस से और बात न कही। सो वे दोनों चल
दिईं और बेत्लेहेम को पहुंचीं और उन के बेत्-
लेहेम में पहुंचने पर सारे नगर में उन के कारण
धूम मची और स्त्रियां कहने लगीं क्या यह
२० नाओमी है। उस ने उन से कहा मुझे
नाओमी[3] न कहो मुझे मारा[4] कहो क्योंकि
सर्वशक्तिमान ने मुझ को बड़ा दुःख दिया[5] है।

(१) मूल में. कड़वाहट। (२) वा. देवरानी।
(३) अर्थात मनोहर। (४) अर्थात. दुखियारी।
(५) मूल में. मुझ से बहुत कड़वा व्यवहार किया।

मैं भरी पूरी चली गई थी पर यहोवा ने २१
मुझे छूछी लौटाया है सो जब कि यहोवा ही
ने मेरे विरुद्ध साक्षी दिई और सर्वशक्तिमान
ने मुझे दुःख दिया है फिर तुम मुझे क्यों
नाओमी कहती हो। सो नाओमी अपनी २२
मोआबिन बहू रूत समेत लौटी जो मोआब
देश से लौट आई और वे जव कटने के आरम्भ
के समय बेत्लेहेम में पहुंचीं॥

**२. नाओमी** के पति एलीमेलेक के कुल में उस का एक बड़ा
धनी कुटुंबी था जिस का नाम बोअज था। और २
मोआबिन रूत ने नाओमी से कहा मुझे किसी
खेत में जाने दे कि जो मुझ पर अनुग्रह की
दृष्टि करे उस के पीछे पीछे मैं सिला बीनती
जाऊं उस ने कहा चली जा बेटी। सो वह ३
जाकर एक खेत में लवनेहारों के पीछे बीनने
लगी और जिस खेत में[1] वह संयोग से गई थी
वह एलीमेलेक के कुटुम्बी बोअज का था। और ४
बोअज बेत्लेहेम से आकर लवनेहारों से कहने
लगा यहोवा तुम्हारे संग रहे और वे उस से
बोले यहोवा तुझे आशीस दे। तब बोअज ने ५
अपने उस सेवक से जो लवनेहारों के ऊपर
ठहरा था पूछा वह किस की कन्या है। जो ६
सेवक लवनेहारों के ऊपर ठहरा था उस ने
उत्तर दिया वह मोआबिन कन्या है जो ना-
ओमी के संग मोआब देश से लौट आई है।
उस ने कहा था मुझे लवनेहारों के पीछे पीछे ७
पूलों के बीच बीनने और बालें बटोरने दे सो
वह आई और भोर से अब लों बनी है केवल
थोड़ी बेर तक घर में रही थी। तब बोअज ने ८
रूत से कहा हे मेरी बेटी क्या तू सुनती है
किसी दूसरे के खेत में बीनने को न जाना
मेरी ही दासियों के संग यहीं रहना। जिस ९
खेत को वे लवती हों उसी पर तेरा ध्यान
बंधा रहे और उन्हीं के पीछे पीछे चला करना
क्या मैं ने जवानों को आज्ञा नहीं दिई कि
तुझ से न बोलें और जब जब तुझे प्यास लगे
तब तब तू बरतनों के पास जाकर जवानों का
भरा हुआ पानी पीना। तब वह भूमि लों १०
झुककर मुंह के बल गिरी और उस से कहने
लगी क्या कारण है कि तू ने मुझ परदेशिन
पर अनुग्रह की दृष्टि करके मेरी सुधि लिई है।

(१) मूल में. जिस खेत के भाग में।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


११ बोअज ने उसे उत्तर दिया जो कुछ तू ने पति मरने के पीछे अपनी सास से किया है और तू किस रीति अपने माता पिता और जन्म-भूमि को छोड़कर ऐसे लोगों में आई है जिन को पहिले तू न जानती थी यह सब मुझे १२ विस्तार के साथ बताया गया है। यहोवा तेरी करनी का फल दे और इस्राएल का परमेश्वर यहोवा जिस के पंखों तले तू शरण लेने आई १३ है तुझे पूरा बदला दे। उस ने कहा हे मेरे प्रभु तेरे अनुग्रह की दृष्टि मुझ पर बनी रहे क्योंकि यद्यपि मैं तेरी दासियों में से किसी के भी बराबर नहीं हूं तौभी तू ने अपनी दासी के मन में पैठनेहारी बातें कहकर मुझे शान्ति १४ दिई है। फिर खाने के समय बोअज ने उस से कहा यहीं आकर रोटी खा और अपना कौर सिरके में बोर। सो वह लवनेहारों के पास बैठ गई और उस ने उस को भुनी हुई बालें दिईं और वह खाकर तृप्त हुई बरन कुछ बचा भी रक्खा। १५ जब वह बीनने को उठी तब बोअज ने अपने जवानों को आज्ञा दिई कि उस को पूलों के बीच बीच में भी बीनने दो और दोष मत १६ लगाओ। बरन मुट्ठी भर जाने पर कुछ कुछ निकाल कर गिरा भी दिया करो और उस के बीनने के लिये छोड़ दो और उसे घुड़को मत। १७ सो वह सांझ लों खेत में बीनती रही तब जो कुछ बीन चुकी उसे फटका और वह कोई १८ एपा भर जव निकला। तब वह उसे उठाकर नगर में गई और उस की सास ने उस का बीना हुआ देखा और जो कुछ उस ने तृप्त होकर बचाया था उस को उस ने निकाल-१९ कर अपनी सास को दिया। उस की सास ने उस से पूछा आज तू कहां बीनती और कहां काम करती थी धन्य वह हो जिस ने तेरी सुधि लिई है तब उस ने अपनी सास को बता दिया कि मैं ने किस के पास काम किया और कहा कि जिस पुरुष के पास मैं ने आज काम २० किया उस का नाम बोअज है। नाओमी ने अपनी बहू से कहा वह यहोवा की ओर से आशीष पाए क्योंकि उस ने न तो जीते हुओं पर से और न मरे हुओं पर से अपनी करुणा हटाई फिर नाओमी ने उस से कहा वह पुरुष तो हमारा एक कुटुंबी है बरन उन में से है जिन को २१ हमारी भूमि छुड़ाने का अधिकार है। फिर रूत मोआबिन बोली उस ने मुझ से यह भी कहा कि जब लों मेरे सेवक मेरी सारी कटनी न कर चुकें तब लों उन्हीं के संग संग लगी रह। २२ नाओमी ने अपनी बहू रूत से कहा मेरी बेटी यह अच्छा भी है कि तू उसी की दासियों के साथ साथ जाया करे और वे तुझ से दूसरे के २३ खेत में न मिलें। सो रूत जव और गेहूं दोनों की कटनी के अन्त लों बीनने के लिये बोअज की दासियों के साथ साथ लगी रही और अपनी सास के यहां रहती थी॥

## ३.

उस की सास नाओमी ने उस से कहा हे मेरी बेटी क्या मैं तेरे लिये ठांव न ढूंढूं कि तेरा भला हो। २ अब जिस की दासियों के पास तू थी क्या वह बोअज हमारा कुटुम्बी नहीं है वह तो आज रात को खलिहान में जव ओसाएगा। ३ सो तू स्नान कर तेल लगा वस्त्र पहिनकर खलिहान को जा पर जब लों वह पुरुष खा पी न चुके तब लों अपने को उस पर प्रगट न करना। ४ और जब वह लेट जाए तब तू उस के लेटने के स्थान को देख लेना फिर भीतर जा उस के पांव उघारके लेट जाना तब वही तुझे बतलाएगा कि तुझे क्या करना चाहिये। ५ उस ने उस से कहा जो कुछ तू कहती है वह सब मैं करूंगी। ६ सो वह खलि-हान को गई और अपनी सास की आज्ञा के अनुसार ही किया। ७ जब बोअज खा पी चुका और उस का मन आनन्दित हुआ तब जाकर राशि के एक सिरे पर लेट गया सो वह चुप-चाप गई और उस के पांव उघारके लेट गई। ८ आधी रात को वह पुरुष चौंक पड़ा और आगे की ओर झुककर क्या पाया कि मेरे पांवों के पास कोई स्त्री लेटी है। ९ उस ने पूछा तू कौन है तब वह बोली मैं तो तेरी दासी रूत हूं सो तू अपनी दासी को अपनी चद्दर ओढ़ा दे क्योंकि तू हमारी भूमि छुड़ानेहारा कुटुम्बी है। १० उस ने कहा हे बेटी यहोवा की ओर से तुझ पर आशीस हो क्योंकि तू ने अपनी पिछली प्रीति पहिली से अधिक दिखाई कैसे कि तू क्या धनी क्या कंगाल किसी जवान के पीछे नहीं लगी। ११ सो अब हे मेरी बेटी मत डर जो कुछ तू कहे सो मैं तुझ से करूंगा क्योंकि मेरे नगर के सब लोग[1] जानते हैं कि तू भली स्त्री है। १२ और अब सच तो है कि मैं छुड़ानेहारा कुटुम्बी हूं तौभी एक और

(१) मूल में. मेरे लोगों का सारा फाटक।


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



है जिसे मुझ से पहिले ही छुड़ाने का अधिकार १३ है। सो रात भर ठहरी रह और सवेरे यदि वह तेरे लिये छुड़ानेहारे का काम करना चाहे तो अच्छा वही ऐसा करे पर यदि वह तेरे लिये छुड़ानेहारे का काम करने को प्रसन्न न हो तो यहोवा के जीवन की सोंह मैं ही वह काम १४ करूंगा भोर लों लेटी रह। सो वह उस के पांवों के पास भोर लों लेटी रही और उस से पहिले कि कोई दूसरे को चीन्ह सके वह उठी और बोअज ने कहा कोई जानने न पाए कि १५ खलिहान में कोई स्त्री आई थी। तब बोअज ने कहा जो चद्दर तू ओढ़े है उसे फैलाकर थांभ ले और जब उस ने उसे थांभा तब उस ने छः नपुए जव नापकर उस पर लाद दिया फिर वह १६ नगर में चला गया। जब रूत अपनी सास के पास आई तब उस ने पूछा हे बेटी क्या हुआ[1] तब जो कुछ उस पुरुष ने उस से किया था १७ वह सब उस ने उसे कह सुनाया। फिर उस ने कहा यह छः नपुए जव उस ने यह कहकर मुझे दिया कि अपनी सास के पास छूछे हाथ १८ मत जा। उस ने कहा हे मेरी बेटी जब लों तू न जाने कि इस बात का कैसा फल निकलेगा तब लों चुपचाप बैठी रह क्योंकि आज उस पुरुष को यह काम बिना निपटाये कल न पड़ेगी॥

**४. तब** बोअज फाटक के पास जाकर बैठ गया और जिस छुड़ानेहारे कुटुम्बी की चर्चा बोअज ने किई थी वह भी आ गया सो बोअज ने कहा हे फुलाने इधर आकर यहीं बैठ जा सो वह उधर जाकर बैठ २ गया। तब उस ने नगर के दस पुरनियों को बुलाकर कहा यहीं बैठ जाओ सो वे बैठ गये। ३ तब वह उस छुड़ानेहारे कुटुम्बी से कहने लगा नाओमी जो मोआब देश से लौट आई है वह हमारे भाई एलीमेलेक की एक टुकड़ा भूमि बेचना ४ चाहती है। सो मैं ने सोचा कि यह बात तुझ को जताकर कहूंगा कि तू उस को इन बैठे हुओं के साम्हने और मेरे लोगों के इन पुरनियों के साम्हने मोल ले सो यदि तू उस को छुड़ाना चाहे तो छुड़ा और यदि तू छुड़ाना न चाहे तो मुझे ऐसा ही बता दे कि मैं समझ लूं क्योंकि तुझे छोड़ उस के छुड़ाने का हक और किसी का नहीं है और तेरे पीछे मैं हूं उस ने कहा

(१) मूल में. तू कौन है।

मैं उसे छुड़ाऊंगा। फिर बोअज ने कहा जब ५ तू उस भूमि को नाओमी के हाथ से मोल ले तब उसे रूत मोआबिन के हाथ से भी जो मरे हुए की स्त्री है इस मनसा से मोल लेना पड़ेगा कि मरे हुए का नाम उस के भाग में स्थिर कर दे। उस छुड़ानेहारे कुटुम्बी ने कहा मैं उस को ६ छुड़ा नहीं सकता न हो कि मेरा निज भाग बिगड़ जाए सो मेरा छुड़ाने का हक तू ले ले क्योंकि मुझ से वह छुड़ाया नहीं जाता। अगले ७ दिनों इस्राएल में छुड़ाने और बदलने के विषय सब पक्का करने के लिये यह व्यवहार था कि मनुष्य अपनी जूती उतारके दूसरे को देता था। इस्राएल में गवाही इस रीति होती थी। सो ८ उस छुड़ानेहारे कुटुंबी ने बोअज से यह कहकर कि तू उसे मोल ले अपनी जूती उतारी। सो बोअज ९ ने पुरनियों और सब लोगों से कहा तुम आज इस बात के साक्षी हो कि जो कुछ एलीमेलेक का और जो कुछ किल्योन और महलोन का था वह सब मैं नाओमी के हाथ से मोल लेता हूं। फिर महलोन की स्त्री रूत मोआबिन को १० भी मैं अपनी स्त्री करने के लिये इस मनसा से मोल लेता हूं कि मरे हुए का नाम उस के निज भाग पर स्थिर करूं न हो कि मरे हुए का नाम उस के भाइयों में से और उस के स्थान के फाटक से मिट जाए तुम लोग आज साक्षी ठहरे हो। तब फाटक में जितने लोग थे उन्हों ने और ११ पुरनियों ने कहा हम साक्षी हैं यह जो स्त्री तेरे घर में आती है उस को यहोवा इस्राएल के घराने की दोनों उपजानेहारी[1] राहेल और लेआ के समान करे और तू एप्राता में वीरता करे और बेत्लेहेम में तेरा बड़ा नाम हो। और १२ जो सन्तान यहोवा इस जवान स्त्री के द्वारा तुझे दे उस के कारण से तेरा घराना पेरेस का सा हो जाए जिस को तामार यहूदा का जन्माया जनी। तब बोअज ने रूत को ब्याह १३ लिया और वह उस की स्त्री हो गई और जब उस ने उस से प्रसंग किया तब यहोवा की दया से उस को गर्भ रहा और वह बेटा जनी। सो १४ स्त्रियों ने नाओमी से कहा यहोवा धन्य है कि जिस ने तुझे आज छुड़ानेहारे कुटुम्बी के बिना नहीं छोड़ा इस्राएल में इस का बड़ा नाम हो। और यह तेरे जी में जी ले आनेहारा और तेरा १५ बुढ़ापे में पालनेहारा हो क्योंकि तेरी बहू जो

(१) मूल में. घर की बनानेहारी।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



तुझ से प्रेम रखती और सात बेटों से भी तेरे लिये श्रेष्ठ है उसी का यह बेटा है। १६ फिर नाओमी उस बच्चे को अपनी गोद में रखकर उस की धाई का काम करने लगी। १७ और उसकी पड़ोसिनों ने यह कहकर कि नाओमी के एक बेटा उत्पन्न हुआ है लड़के का नाम ओबेद रक्खा। यिशै का पिता और दाऊद का दादा वही हुआ॥

१८ पेरेस की यह वंशावली है अर्थात पेरेस ने हेस्रोन को, १९ और हेस्रोन के राम को और राम ने अम्मीनादाब को, २० और अम्मीनादाब ने नहशोन को और नहशोन ने सल्मोन को, २१ और सल्मोन ने बोअज को और बोअज ने ओबेद को, २२ और ओबेद ने यिशै को और यिशै ने दाऊद को जन्माया॥

# शमूएल नाम पहिली पुस्तक।

(शमूएल के जन्म और लड़कपन का वर्णन.)

१. एप्रैम के पहाड़ी देश के रामातैम सोपीम नाम नगर का निवासी एल्काना नाम एक पुरुष था वह एप्रैमी था और सूप के पुत्र तोहू का परपोता एलीहू का २ पोता और यरोहाम का पुत्र था। और उस के दो स्त्रियां थीं एक का तो नाम हन्ना और दूसरी का पनिन्ना था और पनिन्ना के तो बालक हुए पर हन्ना के कोई बालक न हुआ। ३ वह पुरुष बरस बरस अपने नगर से सेनाओं के यहोवा को दण्डवत करने और मेलबलि चढ़ाने के लिये शीलो में जाता था और वहां होप्नी और पीनहास नाम एली के दोनों पुत्र रहते ४ थे जो यहोवा के याजक थे। और जब जब एल्काना मेलबलि चढ़ाता था तब तब वह अपनी स्त्री पनिन्ना को और उस के सब बेटों ५ बेटियों को दान दिया करता था। पर हन्ना को वह दूना दान किया करता था क्योंकि वह हन्ना से प्रीति रखता था तौभी यहोवा ने उस ६ की कोख बन्द कर रक्खी थी। पर उस की सौत इस कारण से कि यहोवा ने उस की कोख बन्द कर रक्खी थी उसे अत्यन्त चिढ़ाकर ७ कुढ़ाती थी। और वह तो बरस बरस ऐसा ही करता था और जब हन्ना यहोवा के भवन को जाती थी तब पनिन्ना उस को चिढ़ाती थी। सो ८ वह रोई और खाना न खाया। सो उस के पति एल्काना ने उस से कहा हे हन्ना तू क्यों रोती है और खाना क्यों नहीं खाती और तेरा मन क्यों उदास है क्या तेरे लिये मैं दस बेटों से भी अच्छा नहीं हूं। ९ तब शीलो में खाने और पीने के पीछे हन्ना उठी। और यहोवा के मन्दिर के चौखट के एक बाजू के पास एली याजक कुर्सी पर बैठा हुआ था। १० और यह मन में व्याकुल[1] होकर यहोवा से प्रार्थना करने और बिलक बिलक रोने लगी। ११ और उस ने यह मन्नत मानी कि हे सेनाओं के यहोवा यदि तू अपनी दासी के दुःख पर सचमुच दृष्टि करे और मेरी सुधि ले और अपनी दासी को भूल न जाए और अपनी दासी को पुत्र दे तो मैं उसे उस के जीवन भर के लिये यहोवा को अर्पण करूंगी और उस के सिर पर छुरा फिरने न पाएगा। १२ जब वह यहोवा के साम्हने ऐसी प्रार्थना कर रही थी तब एली उस के मुंह की ओर ताक रहा था। १३ हन्ना मन ही मन कह रही थी उस के होंठ तो हिलते थे पर उस का शब्द न सुन पड़ता था इस लिये एली ने समझा कि वह नशे में है। १४ सो एली ने उस से कहा तू कब लों नशे में रहेगी अपना नशा उतार[2]। १५ हन्ना ने कहा नहीं हे मेरे प्रभु मैं तो दुःखिन हूं मैं ने न तो दाखमधु पिया न मदिरा मैं ने अपने मन की बात खोलकर

(१) मूल में. कड़वी। (२) मूल में. अपना दाखमधु अपने पर से दूर कर।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१६ यहोवा से कही है[1] । अपनी दासी को ओछी स्त्री न जान जो कुछ मैं ने अब लों कहा है सो बहुत ही शोकित होने और चिढ़ाए जाने के १७ कारण कहा है । एली ने कहा कुशल से चली जा इस्राएल का परमेश्वर तुझे मन चाहा वर १८ दे । उस ने कहा तेरी दासी तेरी दृष्टि में अनुग्रह पाए तब वह स्त्री चली गई और खाना खाया और उस का मुंह फिर उदास न रहा । १९ बिहान को वे सवेरे उठ यहोवा को दण्डवत करके रामा में अपने घर लौट गये और एल्काना ने अपनी स्त्री हन्ना से प्रसंग किया और यहोवा २० ने उस की सुधि लिई । सो हन्ना गर्भवती होकर समय पर पुत्र जनी और यों कहकर कि मैं ने इसे यहोवा से मांगा है उस का नाम २१ शमूएल[2] रक्खा । फिर एल्काना अपने सारे घराने समेत यहोवा के साम्हने बरस बरस की मेलबलि चढ़ाने और अपनी मन्नत पूरी करने २२ के लिये गया । पर हन्ना अपने पति से यह कहकर घर में रह गई[3] कि जब बालक का दूध छूट जाए तब मैं उस को ले जाऊंगी कि वह यहोवा को मुंह दिखाए और वहां सदा रहे । २३ उस के पति एल्काना ने उस से कहा जो तुझे भला लगे वही कर जब लों तू उस का दूध न छुड़ाए तब लों यहीं ठहरी रह इतना हो कि यहोवा अपना वचन पूरा करे । सो वह स्त्री वहीं रही और अपने पुत्र के दूध छूटने के समय २४ लों उस को पिलाती रही । जब उस ने उस का दूध छुड़ाया तब वह उस को संग ले चली और तीन बछड़े और एपा भर आटा और कुप्पी भर दाखमधु भी ले गई और उस को शीलो में यहोवा के भवन में पहुंचा दिया उस समय वह २५ लड़का ही था । और उन्हों ने बछड़ा बलि करके बालक को एली के पास हाजिर कर दिया । २६ तब हन्ना ने कहा हे मेरे प्रभु तेरे जीवन की सोंह हे मेरे प्रभु मैं वही स्त्री हूं जो तेरे पास यहीं २७ खड़ी होकर यहोवा से प्रार्थना करती थी । यह वही बालक है जिस के लिये मैं ने प्रार्थना किई थी और यहोवा ने मुझे मुंह मांगा वर दिया २८ है । सो मैं भी इसे यहोवा को अर्पण कर देती हूं[4] कि यह अपने जीवन भर यहोवा ही का

(१) मूल में. मैं ने अपना जीव यहोवा के साम्हने उण्डेल दिया । (२) अर्थात. ईश्वर का सुना हुआ । (३) मूल में. न चढ़ गई ।
(४) मूल में. मैं ने इसे यहोवा का मांगा हुआ मान लिया ।

बना रहे[1] । तब एल्काना ने वहीं यहोवा को दण्डवत किया ॥

२. और हन्ना ने प्रार्थना करके कहा
मेरा मन यहोवा के कारण हुलसता है
मेरा सींग यहोवा के कारण ऊंचा हुआ है
मेरा मुंह मेरे शत्रुओं के विरुद्ध खुल गया
क्योंकि मैं तेरे किये हुए उद्धार से आनन्दित हूं ॥

२ यहोवा के तुल्य कोई पवित्र नहीं
क्योंकि तुझ को छोड़ कोई है ही नहीं
और हमारे परमेश्वर के समान कोई चटान नहीं है ॥

३ फूलकर अहंकार की और बातें मत करो
अन्धेर की बातें तुम्हारे मुंह से न निकलें
क्योंकि यहोवा ज्ञानी ईश्वर है
और उस के काम ठीक होते हैं[2] ॥

४ शूरबीरों के धनुष टूट गये
और ठोकर खानेवालों की कटि में बल का फेंटा कसा गया ॥

५ जो पेट भरते थे उन्हें रोटी के लिये मजूरी करनी पड़ी
जो भूखे थे वे फिर ऐसे न रहे
बरन जो बांझ थी वह सात जनी
और अनेक बालकों की माता सूख गई ॥

६ यहोवा मारता और जिलाता भी है
अधोलोक में उतारता और उस से निकालता है[3] ॥

७ यहोवा निर्धन करता है और धनी भी करता है
नीचा करता और ऊंचा भी करता है ॥

८ वह कङ्गाल को धूलि में से उठाता
और दरिद्र को घूरे पर से ऊंचा करता है
कि उन को रईसों के संग बिठाए
और महिमायुक्त सिंहासन के अधिकारी करे
क्योंकि पृथिवी के खंभे यहोवा के हैं
और उस ने उन पर जगत को धरा है ॥

९ वह अपने भक्तों के पांवों को संभाले रहेगा
पर दुष्ट अन्धियारे में चुपचाप पड़े रहेंगे

(१) मूल में. यहोवा ही का मांगा हुआ ठहरे ।
(२) वा. काम उस से तौले जाते हैं ।
(३) मूल में. और उस ने चढ़ाया ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



क्योंकि कोई मनुष्य अपने बल के कारण प्रबल
न होगा॥

१० यहोवा से झगड़नेहारे चकनाचूर होंगे
वह उन के विरुद्ध आकाश में बादल गरजाएगा
यहोवा पृथिवी की छोर तक न्याय करेगा
और अपने राजा को बल देगा
और अपने अभिषिक्त के सींग को ऊंचा
करेगा॥

११ तब एल्काना रामा को अपने घर चला गया और वह बालक एली याजक के साम्हने यहोवा की सेवा टहल करने लगा॥

१२ एली के पुत्र तो ओछे थे वे यहोवा को न जानते १३ थे। और याजकों की रीति लोगों के साथ यह थी कि जब कोई मनुष्य मेलबलि चढ़ाता तब याजक का सेवक मांस सिझाने के समय एक १४ त्रिशूली कांटा हाथ में लिये हुए आकर, उसे कड़ाही वा हांडी वा हंडे वा तसले के भीतर डालता था और जितना मांस कांटे में लग आता था उतना याजक आप लेता था। यों ही वे शीलो में सारे इस्राएलियों से किया करते १५ थे जो वहां आते थे। और चर्बी जलाने से पहले भी याजक का सेवक आकर मेलबलि चढ़ानेहारे से कहता था कि भूनने के लिये याजक को मांस दे वह तुझ से सिझाया हुआ १६ नहीं कच्चा ही मांस लेगा। और जब कोई उस से कहता कि निश्चय चर्बी अभी जलाई जायगी तब जितना तेरा जी चाहे उतना ले लेना तब वह कहता था नहीं अभी दे नहीं तो मैं छीन १७ लूंगा। सो उन जवानों का पाप यहोवा के लेखे बहुत भारी हुआ क्योंकि वे मनुष्य यहोवा की भेंट का तिरस्कार करते थे॥

१८ शमूएल जो बालक था सन का एपोद पहिने हुए यहोवा के साम्हने सेवा टहल किया करता १९ था। और उस की माता बरस बरस उस के लिए एक छोटा सा बागा बनाकर जब अपने पति के संग बरस बरस की मेलबलि चढ़ाने आती तब बागे को उस के पास लाया करती थी। २० और एली ने एल्काना और उसकी स्त्री को आशीर्वाद देकर कहा यहोवा इस अर्पण किये हुए बालक की सन्ती जो उस को अर्पण किया गया है[1] तुझ को इस स्त्री से वंश दे। तब वे २१ अपने यहां चले गये। और यहोवा ने हन्ना की सुधि लिई और वह गर्भवती हो होकर तीन बेटे और दो बेटी जनी। और शमूएल बालक यहोवा के संग रहता हुआ बढ़ता गया॥

एली तो अति बूढ़ा हो गया था और उस ने २२ सुना कि मेरे पुत्र सारे इस्राएल से कैसा कैसा व्यवहार करते हैं बरन मिलापवाले तंबू के द्वार पर सेवा करनेहारी स्त्रियों के संग कुकर्म्म भी करते हैं। तब उस ने उन से कहा तुम ऐसे ऐसे २३ काम क्यों करते हो मैं तो इन सारे लोगों से तुम्हारे कुकर्मों की चर्चा सुना करता हूं। हे २४ मेरे बेटो ऐसा न करो क्योंकि जो समाचार मेरे सुनने में आता है वह अच्छा नहीं तुम तो यहोवा की प्रजा से अपराध कराते हो। यदि २५ एक मनुष्य दूसरे मनुष्य का अपराध करे तब तो परमेश्वर[1] उस का न्याय करेगा पर यदि कोई मनुष्य यहोवा के विरुद्ध पाप करे तो उस के लिये कौन बिनती करेगा। तौभी उन्हों ने अपने पिता की बात न मानी क्योंकि यहोवा की इच्छा उन्हें मार डालने की थी। पर शमूएल २६ बालक बढ़ता गया और यहोवा और मनुष्य दोनों उस से प्रसन्न रहते थे॥

और परमेश्वर का एक जन एली के पास २७ जाकर उस से कहने लगा यहोवा यों कहता है कि जब तेरे मूलपुरुष का घराना मिस्र में फिरौन के घराने के वश में था तब क्या मैं उस पर निश्चय प्रगट न हुआ था। और मैं ने उसे २८ इस्राएल के सारे गोत्रों में से इस लिये चुन लिया था कि मेरा याजक होकर मेरी वेदी के ऊपर चढ़ावे चढ़ाए और धूप जलाए और मेरे साम्हने एपोद पहिना करे और मैं ने तेरे मूलपुरुष के घराने को इस्राएलियों के सारे हव्य दिये थे। सो मेरे मेलबलि और अन्नबलि जिन २९ के मैं ने अपने धाम में चढ़ने की आज्ञा दिई है उन्हें तुम लोग क्यों पांव तले रौंदते हो और तू क्यों अपने पुत्रों का आदर मेरे आदर से अधिक करता है कि तुम लोग मेरी इस्राएली प्रजा की अच्छी से अच्छी भेंटें खा खाके मोटे हो गये हो। इस लिये इस्राएल के परमेश्वर ३० यहोवा की यह वाणी है कि मैं ने कहा तो था कि तेरा घराना और तेरे मूलपुरुष का घराना मेरे साम्हने सदा लों चला करेगा पर अब यहोवा की वाणी यह है कि यह बात मुझ से दूर हो क्योंकि जो मेरा आदर करें मैं उन का

(१) मूल में. इस मांगी हुई वस्तु की सन्ती जो उस के निमित्त मांगी गई है।

(१) वा. न्यायी।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



आदर करूंगा और जो मुझे तुच्छ जानें वे छोटे
३१ समझे जाएंगे। सुन वे दिन आते हैं कि मैं तेरा
भुजबल और तेरे मूलपुरुष के घराने का भुज
बल ऐसा तोड़ डालूंगा कि तेरे घराने में कोई
३२ बूढ़ा न रहेगा। इस्राएल का कितना ही
कल्याण क्यों न हो तौभी तुझे मेरे धाम का
दुःख देख पड़ेगा और तेरे घराने में कोई बूढ़ा
३३ कभी न होगा। मैं तेरे कुल के सब किसी से तो
अपनी वेदी की सेवा न छीनूंगा पर तौभी तेरी
आंखें रह जाएंगी और तेरा मन शोकित होगा
और जितने मनुष्य तेरे घर में उत्पन्न होंगे वे
३४ सब जवानी ही में मरेंगे। और मेरी इस बात का
चिन्ह वह विपत्ति होगी जो होप्नी और पीनहास
नाम तेरे दोनों पुत्रों पर पड़ेगी अर्थात वे दोनों
३५ के दोनों एक ही दिन मरेंगे। और मैं अपने
लिये एक विश्वासयोग्य याजक ठहराऊंगा जो
मेरे हृदय और मन की इच्छा के अनुसार किया
करेगा और मैं उस का घर बसाऊंगा और स्थिर
करूंगा[1] और वह मेरे अभिषिक्त के साम्हने सब
३६ दिन चला फिरा करेगा। और जो कोई तेरे
घराने में बच रहेगा वह उसी के पास जाकर एक
छोटे से टुकड़े चान्दी के वा एक रोटी के लिये
दण्डवत करके कहेगा याजक के किसी काम में
मुझे लगा कि मुझे एक टुकड़ा रोटी मिले॥

## ३. और

वह बालक शमूएल एली के साम्हने यहोवा की सेवा
टहल करता था और उन दिनों में यहोवा
का वचन दुर्लभ था दर्शन कम मिलता था।
२ एली की आखें तो धुंधली होने लगी थीं और
उसे न सूझ पड़ता था। उस समय जब वह
३ अपने स्थान में लेटा हुआ था, और परमेश्वर
का दीपक बुझा न था और शमूएल यहोवा के
मन्दिर में जहां परमेश्वर का संदूक था लेटा
४ था, तब यहोवा ने शमूएल को पुकारा और
५ उस ने कहा क्या आज्ञा। तब उस ने एली के
पास दौड़कर कहा क्या आज्ञा तू ने तो
मुझे पुकारा वह बोला मैं ने नहीं पुकारा
फिर जा लेट रह सो वह जाकर लेट गया।
६ तब यहोवा ने फिर पुकारके कहा हे शमू-
एल। सो शमूएल उठकर एली के पास गया।
और कहा क्या आज्ञा तू ने तो मुझे पुकारा है
उस ने कहा हे मेरे बेटे मैं ने नहीं पुकारा फिर
जा लेट रह। उस समय लों तो शमूएल यहोवा ७
को पहचानता न था और यहोवा का वचन
उस पर प्रगट न हुआ था। फिर तीसरी बार ८
यहोवा ने शमूएल को पुकारा और वह उठके
एली के पास गया और कहा क्या आज्ञा तू ने
तो मुझे पुकारा है। तब एली ने समझ लिया
कि इस बालक को यहोवा ने पुकारा होगा। सो ९
एली ने शमूएल से कहा जा लेट रह और यदि
वह तुझे फिर पुकारे तो कहना कि हे यहोवा
कह क्योंकि तेरा दास सुनता है। सो शमूएल
अपने स्थान पर जाकर लेट गया। तब यहोवा आ १०
खड़ा हुआ और पहिले की नाईं शमूएल शमूएल
ऐसा पुकारा शमूएल ने कहा कह क्योंकि तेरा
दास सुनता है। यहोवा ने शमूएल से कहा ११
सुन मैं इस्राएल में एक ऐसा काम करने पर हूं
जिस के सारे सुननेहारे बड़े सन्नाटे में आ
जाएंगे[1]। उस दिन मैं एली के विरुद्ध वह सब १२
पूरा करूंगा जो मैं ने उस के घराने के विषय
में कहा है मैं आरंभ करूंगा और अन्त भी कर
दूंगा। मैं तो उस को यह कहकर जता चुका हूं १३
कि मैं उस अधर्म्म का दण्ड जिसे तू जानता है
तेरे घराने को सदा देता रहूंगा क्योंकि तेरे पुत्र
आप स्रापित हुए हैं और तू ने उन्हें नहीं रोका।
इस कारण मैं ने एली के घराने के विषय यह १४
किरिया खाई कि एली के घराने के अधर्म्म का
प्रायश्चित्त न तो मेलबलि से कभी होगा न
अन्नबलि से। तब शमूएल भोर लों लेटा रहा १५
और यहोवा के भवन के किवाड़ों को खोला।
पर शमूएल एली को उस दर्शन की बातें बताने
से डरता था। सो एली ने शमूएल को पुकार- १६
कर कहा हे मेरे बेटे शमूएल वह बोला क्या
आज्ञा। उस ने कहा वह कौन सी बात है जो १७
उस ने तुझ से कही उसे मुझ से न छिपा जो
कुछ उस ने तुझ से कहा हो यदि तू उस में से कुछ
भी मुझ से छिपाए तो परमेश्वर तुझ से वैसा ही
बरन उस से भी अधिक करे। सो शमूएल ने १८
उस को सारी बातें कह सुनाईं और कुछ न
छिपा रक्खा। वह बोला वह तो यहोवा है जो
कुछ वह भला जाने वही करे। फिर शमूएल बड़ा १९
होता गया और यहोवा उस के संग रहा और
उस की कोई बात निष्फल होने[2] न दिई। सो २०
दान से ले बेर्शेबा लों रहनेहारे सारे इस्रा-

(१) मूल में. मैं उस के लिये एक स्थिर घर बनाऊंगा।

(१) मूल में. उस के दोनों कान संसानाएंगे।

(२) मूल में. भूमि पर गिरने।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



एलियों ने जान लिया कि शमूएल यहोवा का २१ नबी होने के लिये ठहरा है। और यहोवा ने शीलो में फिर दर्शन दिया अर्थात यहोवा ने अपने को शीलो में शमूएल पर प्रगट करके यहोवा का वचन सुनाया॥

(पवित्र संदूक की बन्धुवाई और लौटाया जाना.)

४. और शमूएल का वचन सारे इस्राएल के पास पहुंचा। और इस्राएली पलिश्तियों से लड़ने को निकले और उन्हों ने तो एबेनेजेर के पास छावनी डाली और पलिश्तियों ने अपेक में छावनी डाली। २ तब पलिश्तियों ने इस्राएल के विरुद्ध पांति बांधी और जब लड़ाई बढ़ गई तब इस्राएल पलिश्तियों से हार गया और इन्हों ने कोई चार हजार इस्राएली सेना के पुरुषों को खेत ३ ही पर मार डाला। सो जब वे लोग छावनी में आये तब इस्राएल के पुरनिये कहने लगे यहोवा ने आज हमें पलिश्तियों से क्यों हरवा दिया है आओ हम यहोवा की वाचा का संदूक शीलो से मंगा ले आएं कि वह हमारे बीच में आकर ४ हमें शत्रुओं के हाथ से बचाए। सो लोगों ने शीलो में भेजकर वहां से करूबों के ऊपर विराजनेहारे सेनाओं के यहोवा की वाचा का संदूक मंगा लिया। और परमेश्वर की वाचा के संदूक के साथ एली के दोनों पुत्र होप्नी और पीनहास ५ भी वहां थे। जब यहोवा की वाचा का संदूक छावनी में पहुंचा तब सारे इस्राएली इतने बल ६ से ललकार उठे कि भूमि गूंज उठी। इस ललकार का शब्द सुनकर पलिश्तियों ने पूछा इब्रियों की छावनी में ऐसी बड़ी ललकार का क्या कारण होगा। तब उन्हों ने जान लिया कि ७ यहोवा का संदूक छावनी में आया है। तब पलिश्ती डरकर कहने लगे उस छावनी में परमेश्वर आ गया है फिर उन्हों ने कहा हाय हम ८ पर ऐसी बात पहिले न हुई थी। हाय हम पर ऐसे प्रतापी देवताओं के हाथ से हम को कौन बचाएगा ये तो वे ही देवता हैं जिन्हों ने मिस्रियों पर जंगल में सब प्रकार की विपत्तियां ९ डाली थीं। हे पलिश्तियो हियाव बांधो और पुरुषार्थ करो न हो कि जैसे इब्री तुम्हारे अधीन रहे हैं वैसे तुम उन के अधीन हो जाओ १० पुरुषार्थ करके लड़ो। सो पलिश्ती लड़े और इस्राएली हारके अपने अपने डेरे को भागे और ऐसा अत्यन्त संहार हुआ कि तीस हजार इस्राएली पैदल खेत रहे। और परमेश्वर ११ का संदूक ले लिया गया और एली के दोनों पुत्र होप्नी और पीनहास भी मारे गये। तब १२ एक बिन्यामीनी मनुष्य सेना में से दौड़कर उसी दिन कपड़े फाड़े सिर पर मिट्टी डाले हुए शीलो में पहुंचा। उस के आते समय एली १३ जिस का मन परमेश्वर के संदूक की चिन्ता से थरथरा रहा था सो मार्ग के किनारे कुर्सी पर बैठा बाट जोह रहा था और ज्योंहीं उस मनुष्य ने नगर में पहुंचकर वह समाचार दिया त्योंही सारा नगर चिल्ला उठा। यह चिल्लाने का शब्द १४ सुनकर एली ने पूछा ऐसे हुल्लड़ मचने का क्या कारण है सो वह मनुष्य झट जाकर एली को बताने लगा। एली तो अट्ठानवे बरस का था १५ और उसकी आंखें धुन्धली पड़ गई थीं और उसे कुछ सूझता न था। उस मनुष्य ने एली से १६ कहा मैं वही हूं जो सेना से आया हूं और मैं सेना से आज भाग आया वह बोला हे मेरे बेटे क्या समाचार है। उस समाचार देनेहारे ने १७ उत्तर दिया कि इस्राएली पलिश्तियों के साम्हने से भाग गये हैं और लोगों का बड़ा संहार भी हुआ और तेरे दो पुत्र होप्नी और पीनहास मारे गये और परमेश्वर का संदूक भी छीन लिया गया है। ज्योंहीं उस ने परमेश्वर के १८ संदूक का नाम लिया त्योंहीं एली फाटक के पास कुरसी पर से पछाड़ खाकर गिर पड़ा और बूढ़े और भारी होने के कारण उस की गर्दन टूट गई और वह मर गया। उस ने तो इस्राएलियों का न्याय चालीस बरस किया था। उस की बहू पीनहास की स्त्री गर्भवती और १९ जनने पर थी सो जब उस ने परमेश्वर के संदूक के छीन लिये जाने और अपने ससुर और पति के मरने का समाचार सुना तब उस को पीड़ें उठीं और वह दुहर गई और जनी। उस २० के मरते मरते उन स्त्रियों ने जो उस के आस पास खड़ी थीं उस से कहा मत डर क्योंकि तू पुत्र जनी है पर उस ने कुछ उत्तर न दिया और न कुछ सुरत लगाई। और परमेश्वर के २१ संदूक के छीन लिये जाने और अपने ससुर और पति के कारण उस ने यह कहकर उस बालक का नाम ईकाबोद[1] रक्खा कि इस्राएल में से महिमा उठ गई। फिर उस ने कहा इस्राएल में २२

(१) अर्थात, महिमा जाती रही।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



से महिमा उठ गई है क्योंकि परमेश्वर का संदूक छीन लिया गया है ॥

**५. और** पलिश्तियों ने परमेश्वर का संदूक एबेनेजेर से उठाकर २ अश्दोद में पहुंचा दिया । फिर पलिश्तियों ने परमेश्वर के संदूक को उठाकर दागोन के मन्दिर में पहुंचाकर दागोन के पास धर दिया । ३ बिहान को अश्दोदियों ने तड़के उठकर क्या देखा कि दागोन यहोवा के संदूक के साम्हने औंधे मुंह भूमि पर गिरा पड़ा है सो उन्हों ने दागोन को उठाकर उसी के स्थान पर फिर ४ खड़ा किया । फिर बिहान को जब वे तड़के उठे तब क्या देखा कि दागोन यहोवा के संदूक के साम्हने औंधे मुंह भूमि पर गिरा पड़ा है और दागोन का सिर और दोनों हथेलियां डेवढ़ी पर कटी हुई पड़ी हैं निदान दागोन का ५ केवल धड़ समूचा रह गया । इस कारण आज के दिन लों भी दागोन के पुजारी और जितने दागोन के मन्दिर में जाते हैं वे अश्दोद में दागोन की डेवढ़ी पर पांव नहीं धरते ॥

६ तब यहोवा का हाथ अश्दोदियों के ऊपर भारी पड़ा और वह उन्हें नाश करने लगा और उस ने अश्दोद और उस के आस पास ७ के लोगों के गिलटियां निकालीं । यह हाल देखकर अश्दोद के लोगों ने कहा इस्राएल के देवता का संदूक हमारे साथ रहने न पाएगा क्योंकि उस का हाथ हम पर और हमारे देवता ८ दागोन पर कठोरता के साथ पड़ा है । सो उन्हों ने पलिश्तियों के सब सरदारों को बुलवा भेजा और उन से पूछा हम इस्राएल के देवता के संदूक से क्या करें वे बोले इस्राएल के देवता का संदूक घुमाकर गत नगर में पहुंचाया जाए सो उन्हों ने इस्राएल के परमेश्वर के संदूक को घुमाकर गत ९ में पहुंचा दिया । जब वे उस को घुमाकर वहां पहुंचे उस के पीछे यहोवा का हाथ उस नगर के विरुद्ध उठा और उस में अत्यन्त बड़ी हलचल मची और उस ने छोटे से बड़े तक उस नगर के सब लोगों को ऐसा मारा कि उन १० के गिलटियां निकलने लगीं । सो उन्हों ने परमेश्वर का संदूक एक्रोन को भेजा और ज्योंहीं परमेश्वर का संदूक एक्रोन में पहुंचा त्योंहीं एक्रोनी यह कहकर चिल्लाने लगे कि इस्राएल के देवता का संदूक घुमाकर हमारे पास इस लिये पहुंचाया गया है कि हम और हमारे लोगों को मार डाले । सो उन्हों ने पलिश्तियों के सब सर- ११ दारों को इकट्ठा किया और उन से कहा इस्राएल के देवता के संदूक को निकाल दो कि वह अपने स्थान पर लौट जाए और न हम को न हमारे लोगों को मार डाले । उस सारे नगर में तो मृत्यु के भय की हलचल मच रही थी और परमेश्वर का हाथ वहां बहुत भारी पड़ा था । और जो १२ मनुष्य न मरे वे भी गिलटियों के मारे पड़े रहे सो नगर की चिल्लाहट आकाश लों पहुंची ॥

**६. यहोवा** का संदूक पलिश्तियों के देश में सात महीने लों रहा । तब पलिश्तियों ने याजकों और २ भावी कहनेहारों को बुलाकर पूछा कि यहोवा के संदूक से हम क्या करें हमें बताओ कि क्या प्रायश्चित्त देकर हम उसे उस के स्थान पर भेजें । वे ३ बोले यदि तुम इस्राएल के देवता का संदूक वहां भेजो तो उसे वैसे ही न भेजना उस की हानि भरने के लिये अवश्य ही दोषबलि देना तब तुम चंगे हो जाओगे और यह प्रगट होगा कि उसका हाथ तुम पर से क्यों नहीं उठाया गया । उन्हों ४ ने पूछा हम उस की हानि भरने के लिये कौन सा दोषबलि दें । वे बोले पलिश्ती सरदारों की गिनती के अनुसार सोने की पांच गिलटियां और सोने के पांच चूहे, क्योंकि तुम सब और तुम्हारे सरदारों पर एक ही विपत्ति हुई । सो ५ तुम[1] अपनी गिलटियों और अपने देश के नाश करनेहारे चूहों की भी मूरतें बनाकर इस्राएल के देवता की महिमा मानो क्या जाने वह अपना हाथ तुम पर से और तुम्हारे देवताओं और देश पर से उठा ले । तुम अपने मन ६ क्यों ऐसे हठीले करोगे जैसे मिस्रियों और फिरौन ने अपने मन हठीले कर दिये थे जब उस ने उन के बीच अपनी इच्छा पूरी किई तब क्या उन्हों ने उन को जाने न दिया और क्या वे चले न गये । सो अब तुम एक नई गाड़ी और ऐसी दो दुधार ७ गायें लो जो जूए तले न आई हों और उन गायों को उस गाड़ी में जोतकर उन के बछड़ों को उन के पास से लेकर घर को लौटा दो । तब ८ यहोवा का संदूक लेकर गाड़ी पर धर दो और सोने की जो वस्तुएं तुम उस की हानि भरने के लिये दोषबलि की रीति से दोगे उन्हें दूसरे

(१) मूल में. उन ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


संदूक में धरके उस के पास में रख दो फिर ९ उसे छोड़कर चली जाने दो। तब देखते रहो और यदि वह अपने देश के मार्ग से होकर बेत्‌शेमेश को चले तो जानो कि हमारी यह बड़ी हानि उसी की ओर से हुई और नहीं तो हम को निश्चय होगा कि यह मार हम पर उस १० की ओर से नहीं संयोग ही से हुई। सो उन मनुष्यों ने वैसा ही किया अर्थात दो दुधार गायें लेकर उस गाड़ी में जोतीं और उन के ११ बछड़ों को घर में बन्द कर दिया, और यहोवा का संदूक और दूसरा संदूक और सोने के चूहों और अपनी गिलटियों की मूरतों को गाड़ी पर १२ रख दिया। तब गायों ने बेत्‌शेमेश का सीधा मार्ग लिया वे सड़क ही सड़क बम्बाती हुई चली गईं और न दहिने मुड़ीं न बायें और पलिश्तियों के सरदार उन के पीछे पीछे बेत्‌- १३ शेमेश के सिवाने लों गये। और बेत्‌शेमेश के लोग तराई में गेहूं काट रहे थे और जब उन्हों ने आंखें उठाकर संदूक को देखा तब उस के १४ देखने से आनन्दित हुए। और गाड़ी यहोशू नाम एक बेत्‌शेमेशी के खेत में जाकर वहां ठहर गई जहां एक बड़ा पत्थर था तब उन्हों ने गाड़ी की लकड़ी को चीर गायों को होम- १५ बलि करके यहोवा के लिये चढ़ाया। और लेवीयों ने यहोवा का संदूक उस संदूक समेत जो साथ था जिस में सोने की वस्तुएं थीं उतारकर उस बड़े पत्थर पर धर दिया और बेत्‌शेमेश के लोगों ने उसी दिन यहोवा के लिये होम- १६ बलि और मेलबलि चढ़ाये। यह देखकर पलिश्तियों के पांचों सरदार उसी दिन एक्रोन को लौट गये॥

१७ जो सोने की गिलटियां पलिश्तियों ने यहोवा की हानि भरने के लिये दोषबलि करके दे दिईं उन में से एक तो अशदोद की ओर से एक अज्जा एक अश्कलोन एक गत और एक १८ एक्रोन की ओर से दिई गईं। और सोने के चूहे क्या शहरपनाहवाले नगर क्या बिना शहरपनाह के गांव बरन जिस बड़े पत्थर पर यहोवा का संदूक धरा गया पलिश्तियों के पांचों सरदारों के वहां तक के भी अधिकार की सब बस्तियों की गिनती के अनुसार दिये गये। वह पत्थर तो आज लों बेत्‌शेमेशी यहोशू के खेत १९ में है। फिर इस कारण से कि बेत्‌शेमेश के लोगों ने यहोवा के संदूक के भीतर देखा उस ने उन में से सत्तर मनुष्य और फिर पचास हजार मनुष्य मारे सो लोगों ने इस लिये विलाप किया कि यहोवा ने लोगों का बड़ा ही संहार किया था। सो बेत्‌शेमेश के लोग २० कहने लगे इस पवित्र परमेश्वर यहोवा के साम्हने कौन खड़ा रह सकता है और वह हमारे पास से किस के पास चला जाए। तब २१ उन्हों ने किर्यत्यारीम के निवासियों के पास यों कहने को दूत भेजे कि पलिश्तियों ने यहोवा का संदूक लौटा दिया है सो तुम आकर उसे

**७.** अपने पास ले जाओ। सो किर्यत्यारीम के लोगों ने जाकर यहोवा के १ संदूक को उठाया और अबीनादाब के घर में जो टीले पर बना था रक्खा और यहोवा के संदूक की रक्षा करने के लिये अबीनादाब के पुत्र एलाजार को पवित्र किया॥

(शमूएल नबी और न्यायी के कार्य.)

किर्यत्यारीम में रहते रहते संदूक को बहुत २ दिन हुए अर्थात बीस बरस बीत गये और इस्राएल का सारा घराना विलाप करता हुआ यहोवा के पीछे चलने लगा। तब शमूएल ने ३ इस्राएल के सारे घराने से कहा यदि तुम अपने सारे मन से यहोवा की ओर फिरे हो तो बिराने देवताओं और अश्तोरेत देवियों को अपने बीच से दूर करो और यहोवा की ओर अपना मन लगाकर केवल उसी की उपासना करो तब वह तुम्हें पलिश्तियों के हाथ से छुड़ाएगा। सो इस्राएलियों ने बाल देवताओं और ४ अश्तोरेत देवियों को दूर किया और केवल यहोवा की उपासना करने लगे॥

फिर शमूएल ने कहा सब इस्राएलियों को ५ मिस्पा में इकट्ठे करो और मैं तुम्हारे लिये यहोवा से प्रार्थना करूंगा। सो वे मिस्पा में ६ इकट्ठे हुए और जल भरके यहोवा के साम्हने उंडेल दिया और उस दिन उपवास करके वहां कहा कि हम ने यहोवा के विरुद्ध पाप किया है। और शमूएल ने मिस्पा में इस्राएलियों का न्याय किया। जब पलिश्तियों ७ ने सुना कि इस्राएली मिस्पा में इकट्ठे हुए हैं तब उन के सरदारों ने इस्राएलियों पर चढ़ाई किई यह सुनकर इस्राएलियों ने पलिश्तियों से भय खाया। और इस्राएलियों ने ८ शमूएल से कहा हमारे लिये हमारे परमेश्वर


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



यहोवा की दोहाई देना न छोड़ कि वह हम ९ को पलिश्तियों के हाथ से बचाए। सो शमूएल ने एक दुधपिउवा मेम्ना ले सर्वांग होमबलि करके यहोवा को चढ़ाया और शमूएल ने इस्राएलियों के लिये यहोवा की दोहाई दिई १० और यहोवा ने उस की सुन लिई। शमूएल होमबलि को चढ़ा रहा था कि पलिश्ती इस्राएलियों के संग लड़ने को निकट आ गये तब उसी दिन यहोवा ने पलिश्तियों के ऊपर बादल को बड़े जोर से गरजाकर उन्हें घबरा ११ दिया सो वे इस्राएलियों से हार गये। तब इस्राएली पुरुषों ने मिस्पा से निकलकर पलिश्तियों को खदेड़ा और उन्हें बेतकर के नीचे १२ लों मारते चले गये। तब शमूएल ने एक पत्थर लेकर मिस्पा और शेन के बीच में खड़ा किया और यह कहकर उस का नाम एबेनेजेर[1] रक्खा कि यहां लों तो यहोवा ने हमारी सहायता १३ किई है। सो पलिश्ती दब गये और इस्राएलियों के देश में फिर न आये और शमूएल के जीवन भर यहोवा का हाथ पलिश्तियों १४ के विरुद्ध बना रहा। और एक्रोन और गत लों जितने नगर पलिश्तियों ने इस्राएलियों के हाथ से छीन लिये थे वे फिर इस्राएलियों के वश में आये और उन का देश भी इस्राएलियों ने पलिश्तियों के हाथ से छुड़ाया। और इस्राएलियों और एमोरियों के बीच भी सन्धि हो १५ गई। और शमूएल जीवन भर इस्राएलियों का १६ न्याय करता रहा। वह बरस बरस बेतेल और गिलगाल और मिस्पा में घूम घूमकर उन सारे १७ स्थानों में इस्राएलियों का न्याय करता था। तब वह रामा में जहां उस का घर था लौट आता और वहां भी इस्राएलियों का न्याय करता था और वहां उस ने यहोवा के लिये एक वेदी बनाई॥

(शाऊल को राजपद मिलना।)

**८. जब** शमूएल बूढ़ा हुआ तब उस ने अपने पुत्रों को इस्राएलियों पर २ न्यायी ठहराया। उस के जेठे पुत्र का नाम योएल और दूसरे का नाम अबिय्याह था ये बेर्शेबा ३ में न्याय करते थे। पर उस के पुत्र उस की सी चाल न चले अर्थात लालच में आकर[2] घूस लेते और न्याय बिगाड़ते थे॥

(१) अर्थात, सहायता का पत्थर।
(२) मूल में, लालच के पीछे मुड़के।

४ सो सब इस्राएली पुरनिये इकट्ठे होकर रामा ५ में शमूएल के पास जाकर, उस से कहने लगे सुन तू तो बूढ़ा हुआ और तेरे पुत्र तेरी सी चाल नहीं चलते अब हम पर न्याय करने के लिये सब जातियों की रीति के अनुसार हमारे ६ ऊपर राजा ठहरा दे। जो बात उन्हों ने कही कि हम पर न्याय करने के लिये हमारे ऊपर राजा ठहरा यह बात शमूएल को बुरी लगी सो शमूएल ने यहोवा से प्रार्थना किई। ७ यहोवा ने शमूएल से कहा वे लोग जो कुछ तुझ से कहें उसे सुन ले क्योंकि उन्हों ने तुझ को नहीं मुझी को निकम्मा जाना कि मैं उन पर राज्य न ८ करूं। जैसे जैसे काम वे उस दिन से ले जब मैं ने उन्हें मिस्र से निकाला था आज के दिन लों करते आये हैं कि मुझ को त्यागकर पराये देवताओं की उपासना करते हैं वैसे ही वे तुझ से भी ९ करते हैं। सो अब उन की बात मान पर उन्हें दृढ़ता से चिताकर उस राजा की चाल बतला दे जो उन पर राज्य करेगा॥

१० सो शमूएल ने उन लोगों को जो उस से राजा चाहते थे यहोवा की सारी बातें कह सुनाईं। ११ और उस ने कहा जो राजा तुम पर राज्य करेगा उस की यह चाल होगी अर्थात वह तुम्हारे पुत्रों को लेकर अपने रथों और घोड़ों के काम पर ठहराएगा और वे उस के रथों के आगे १२ आगे दौड़ा करेंगे। फिर वह हजार हजार और पचास पचास के प्रधान कर लेगा और कितनों से वह अपने हल जुतवाएगा और अपने खेत कटवाएगा और अपने युद्ध और रथों के हथियार १३ बनवाएगा। फिर वह तुम्हारी बेटियों को लेकर उन से सुगन्धद्रव्य और रसोई और रोटियां बन- १४ वाएगा। फिर वह तुम्हारे खेतों और दाख और जलपाई की बारियों में से जो अच्छी से अच्छी हों उन्हें ले लेकर अपने कर्म्मचारियों को देगा। १५ फिर वह तुम्हारे बीज और दाख की बारियों का दसवां अंश ले लेकर अपने हाकिमों और १६ कर्म्मचारियों को देगा। फिर वह तुम्हारे दास दासियों को और तुम्हारे अच्छे से अच्छे जवानों को और तुम्हारे गदहों को भी लेकर अपने काम १७ में लगाएगा। वह तुम्हारी भेड़ बकरियों का भी दसवां अंश लेगा निदान तुम लोग उस के दास १८ बन जाओगे। और उस समय तुम अपने उस चुने हुए राजा के कारण हाय हाय करोगे पर १९ यहोवा उस समय तुम्हारी न सुनेगा। तौभी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



उन लोगों ने शमूएल की बात मानने से नाह करके कहा नहीं हम निश्चय अपने ऊपर राजा २० ठहरवाएंगे, इस लिये कि हम भी और सब जातियों के समान हो जाएं और हमारा राजा हमारा न्याय करे और हमारे आगे आगे चल- २१ कर हमारी ओर से लड़ाई किया करे। लोगों की ये सारी बातें सुनकर शमूएल ने यहोवा के २२ कान में कह सुनाईं। यहोवा ने शमूएल से कहा उन की बात मानकर उन के लिये राजा ठहरा दे। सो शमूएल ने इस्राएली मनुष्यों से कहा तुम अपने अपने नगर को चले जाओ॥

**९. बिन्यामीन** के गोत्र का कीश नाम एक पुरुष था जो अपीह के पुत्र बकोरत का परपोता सरोर का पोता और अबीएल का पुत्र था। वह एक बिन्यामीनी पुरुष का पुत्र और बड़ा धनी २ पुरुष था। उस के शाऊल नाम एक जवान पुत्र था जो सुन्दर था और इस्राएलियों में कोई उस से बढ़कर सुन्दर न था वह इतना लम्बा था कि दूसरे लोग उस के कांधे ही लों होते थे। ३ जब शाऊल के पिता कीश की गदहियां खो गईं तब कीश ने अपने पुत्र शाऊल से कहा एक सेवक को अपने साथ ले जाकर गदहियों को ४ ढूंढ़ ला। सो वह एप्रैम के पहाड़ी देश और शलीशा देश होते हुए गया पर उन्हें न पाया तब वे शालीम नाम देश भी होकर गये और वहां भी न पाया फिर बिन्यामीन के देश में ५ गये पर गदहियां न मिलीं। जब वे सूप नाम देश में आये तब शाऊल ने अपने साथ के सेवक से कहा आ हम लौट चलें न हो कि मेरा पिता गदहियों की चिन्ता छोड़कर हमारी चिन्ता ६ करने लगे। उस ने उस से कहा सुन उस नगर में परमेश्वर का एक जन है जिस का बड़ा आदरमान होता है और जो कुछ वह कहता वह हुए बिना नहीं रहता अब हम उधर चलें क्या जाने वह हम को हमारा मार्ग बताए कि ७ किधर जाएं। शाऊल ने अपने सेवक से कहा सुन यदि हम उस पुरुष के पास चलें तो उस के लिये क्या ले चलें देख हमारी थैलियों में की रोटी चुक गई और भेंट के योग्य कोई वस्तु नहीं जो हम परमेश्वर के उस जन को दें हमारे ८ पास क्या है। सेवक ने फिर शाऊल से कहा कि मेरे पास तो एक शेकेल चान्दी की चौथाई है वही मैं परमेश्वर के जन को दूंगा कि वह हम को बताए कि किधर जाएं। अगले समय में ९ तो इस्राएल में जब कोई परमेश्वर से प्रश्न करने जाता तब ऐसा कहता था कि चलो हम दर्शी के पास चलें क्योंकि जो आजकल नबी कहलाता है वह अगले समय दर्शी कहलाता था। सो शाऊल ने अपने सेवक से कहा तू ने १० भला कहा है हम चलें सो वे उस नगर को चले जहां परमेश्वर का जन था। उस नगर की ११ चढ़ाई पर चढ़ते समय उन्हें कई एक लड़कियां मिलीं जो पानी भरने को निकली थीं सो उन्हों ने उन से पूछा क्या दर्शी यहां है। उन्हों ने उत्तर १२ दिया कि है देखो वह तुम्हारे आगे है अब फुर्ती करो आज ऊंचे स्थान पर लोगों का यज्ञ है इस लिये वह आज नगर में आया है। ज्योंहीं तुम १३ नगर में पहुंचो त्योंही वह तुम को ऊंचे स्थान पर खाने को जाने से पहिले मिलेगा क्योंकि जब लों वह न पहुंचे तब लों लोग भोजन न करेंगे इस लिये कि यज्ञ के विषय वही धन्यवाद करता उस के पीछे ही न्योतहरी भोजन करते हैं सो तुम अभी चढ़ जाओ इसी बेला वह तुम्हें मिलेगा। सो वे नगर में चढ़ गये और ज्योंहीं १४ नगर के भीतर पहुंच गये त्योंहीं शमूएल ऊंचे स्थान पर चढ़ने की मनसा से उन के साम्हने आ रहा था॥

शाऊल के आने से एक दिन पहिले यहोवा १५ ने शमूएल को यह चिता रक्खा[१] था कि, कल १६ इसी समय मैं तेरे पास बिन्यामीन के देश से एक पुरुष को भेजूंगा उसी को तू मेरी इस्राएली प्रजा के ऊपर प्रधान होने को अभिषेक करना और वह मेरी प्रजा को पलिश्तियों के हाथ से छुड़ाएगा क्योंकि मैं ने अपनी प्रजा पर कृपा- दृष्टि किई है इस लिये कि उसकी चिल्लाहट मेरे पास पहुंची है। फिर जब शाऊल शमूएल को १७ देख पड़ा तब यहोवा ने उस से कहा जिस पुरुष की चर्चा मैं ने तुझ से किई थी वह यही है मेरी प्रजा पर यही अधिकार जमाएगा। तब शाऊल १८ फाटक में शमूएल के निकट जाकर कहने लगा मुझे बता कि दर्शी का घर कहां है। उस ने १९ कहा दर्शी तो मैं हूं मेरे आगे आगे ऊंचे स्थान पर चढ़ जा आज मेरे साथ तुम्हारा भोजन होगा और बिहान को जो कुछ तेरे मन में हो उसे

(१) मूल में. शमूएल का कान खोला।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२० मैं तुझे बताकर बिदा करूंगा । और तेरी गद-
हियां जो तीन दिन हुए खो गई थीं उन की
कुछ चिन्ता न कर क्योंकि वे मिल गईं और
इस्राएल में जो कुछ मनभाऊ है वह किस का
है क्या वह तेरा और तेरे पिता के सारे घराने
२१ का नहीं है । शाऊल ने उत्तर देकर कहा क्या
मैं बिन्यामीनी अर्थात सब इस्राएली गोत्रों में
से छोटे गोत्र का नहीं हूं और क्या मेरा कुल
बिन्यामीन के गोत्र के सारे कुलों में से छोटा
नहीं है सो तू मुझ से ऐसी बात क्यों कहता
२२ है । तब शमूएल ने शाऊल और उस के सेवक
को ले कोठरी में पहुंचाकर न्योतहरी जो कोई
तीस जन थे उन की पांति के सिरे पर बैठा
२३ दिया । फिर शमूएल ने रसोइये से कहा जो
टुकड़ा मैं ने तुझे देकर अपने पास रख छोड़ने
२४ को कहा था उसे ले आ । सो रसोइये ने जांघ
को मांस समेत उठाकर शाऊल के आगे धर
दिया तब शमूएल ने कहा जो रक्खा गया था
उसे देख और अपने साम्हने धरके खा क्योंकि
वह तेरे लिये इसी नियत समय लों जिस की
चर्चा करके मैं ने लोगों को न्योता दिया रक्खा
हुआ है । सो शाऊल ने उस दिन शमूएल के
२५ साथ भोजन किया । तब वे ऊंचे स्थान से उतर-
कर नगर में आये और उस ने घर की छत पर
२६ शाऊल से बातें किईं । बिहान को वे तड़के
उठे और पह फटते फटते शमूएल ने शाऊल
को छत पर बुलाकर कहा उठ मैं तुझ को बिदा
करूंगा सो शाऊल उठा और वह और शमूएल
२७ दोनों बाहर निकल गये । नगर के सिरे के उतार
पर चलते चलते शमूएल ने शाऊल से कहा अपने
सेवक को हम से आगे बढ़ने की आज्ञा दे (सो
वह बढ़ गया) पर तू अभी ठहरा रह मैं तुझे
परमेश्वर का वचन सुनाऊंगा । तब शमूएल

१०. ने एक कुप्पी तेल लेकर उस के सिर
पर उंडेला और उसे चूमकर कहा क्या
इस का कारण यह नहीं कि यहोवा ने अपने
निज भाग के ऊपर प्रधान होने को तेरा अभि-
२ षेक किया है । आज जब तू मेरे पास से चला
जाएगा तब राहेल की कबर के पास जो बिन्या-
मीन के देश के सिवाने पर सेलसह में है दो
जन तुझे मिलेंगे और कहेंगे कि जिन गदहियों
को तू ढूंढ़ने गया था वे मिली हैं और सुन तेरा
पिता गदहियों की चिन्ता छोड़कर तुम्हारे
कारण कुढ़ता हुआ कहता है कि मैं अपने पुत्र
के लिये क्या करूं । फिर वहां से आगे बढ़कर ३
तब तू ताबोर के बांजवृक्ष के पास पहुंचेगा तब
वहां तीन जन परमेश्वर के पास बेतेल को
जाते हुए तुझे मिलेंगे जिन में से एक तो बकरी
के तीन बच्चे और दूसरा तीन रोटी और तीसरा
एक कुप्पा दाखमधु लिये हुए होगा । और वे ४
तेरा कुशल पूछेंगे और तुझे दो रोटी देंगे और
तू उन्हें उन के हाथ से ले लेना । इस के पीछे ५
तू गिबा में पहुंचेगा जो परमेश्वर का कहावता
है[1] जहां पलिश्तियों की चौकी है और जब तू
वहां नगर में प्रवेश करे तब अपने आगे आगे
सितार डफ बांसुली और बीणा बजवाते और
नबूवत करते हुए नबियों का एक दल ऊंचे स्थान
से उतरता हुआ तुझे मिलेगा । तब यहोवा का ६
आत्मा तुझ पर बल से उतरेगा और तू उन के
साथ होकर नबूवत करने लगेगा और बदलकर
और ही मनुष्य हो जाएगा । और जब ये चिन्ह ७
तुझे देख पड़ेंगे तब जो काम करने का अवसर
तुझे मिले उस में लग जाना क्योंकि परमेश्वर
तेरे संग रहेगा । और तू मुझ से पहिले गिल- ८
गाल को जाना और मैं होमबलि और मेलबलि
चढ़ाने के लिये तेरे पास आऊंगा तू सात दिन
लों मेरी बाट जोहते रहना तब मैं तेरे पास
पहुंचकर तुझे बताऊंगा कि तुझ को क्या क्या
करना है । ज्योंहीं उस ने शमूएल के पास से ९
जाने को पीठ फेरी त्योंहीं परमेश्वर ने उस
का मन बदल दिया और वे सब चिन्ह उसी
दिन हुए ॥

जब वे गिबा[2] में पहुंच गये तब नबियों १०
का एक दल उस को मिला और परमेश्वर का
आत्मा उस पर बल से उतरा और वह उन के
बीच नबूवत करने लगा । जब उन सभों ने जो ११
उसे पहिले से जानते थे यह देखा कि वह
नबियों के बीच नबूवत कर रहा है तब आपस
में कहने लगे कि कीश के पुत्र को यह क्या
हुआ क्या शाऊल भी नबियों में का है । वहां १२
के एक मनुष्य ने उत्तर दिया भला उन का बाप
कौन है इस पर यह कहावत चलने लगी कि
क्या शाऊल भी नबियों में का है । जब वह १३
नबूवत कर चुका तब ऊंचे स्थान पर गया ॥

तब शाऊल के चचा ने उस से और उस के १४
सेवक से पूछा कि तुम कहां गये थे उस ने कहा

(१) वा. तू परमेश्वर की पहाड़ी को पहुंचेगा ।
(२) वा. पहाड़ी ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



हम तो गदहियों को ढूंढ़ने गये थे और जब हम ने देखा कि वे कहीं नहीं मिलतीं तब शमूएल
१५ के पास गये। शाऊल के चचा ने कहा मुझे बतला दे कि शमूएल ने तुम से क्या कहा।
१६ शाऊल ने अपने चचा से कहा कि उस ने हमें निश्चय करके बतलाया कि गदहियां मिल गईं पर जो बात शमूएल ने राज्य के विषय कही थी सो उस ने उस को न बताई॥

१७ तब शमूएल ने प्रजा के लोगों को मिस्पा में
१८ यहोवा के पास बुलवाया। तब उस ने इस्राएलियों से कहा इस्राएल का परमेश्वर यहोवा यों कहता है कि मैं तो इस्राएल को मिस्र देश से निकाल लाया और तुम को मिस्रियों के हाथ से और उन सब राज्यों के हाथ से जो तुम पर अंधेर करते थे
१९ छुड़ाया है। पर तुम ने आज अपने परमेश्वर को जो सारी विपत्तियों और कष्टों से तुम्हारा छुड़ानेहारा है तुच्छ जाना और उस से कहा है कि हम पर राजा ठहरा दे। सो अब तुम गोत्र गोत्र और हजार हजार करके यहोवा के साम्हने
२० खड़े हो जाओ। तब शमूएल सारे इस्राएली गोत्रियों को समीप लाया और चिट्ठी बिन्या-
२१ मीन के नाम पर निकली[1]। तब वह बिन्यामीन के गोत्र को कुल कुल करके समीप लाया और चिट्ठी मत्री के कुल के नाम पर निकली[2] फिर चिट्ठी कीश के पुत्र शाऊल के नाम पर निकली[3] और जब वह खोजा गया तब न
२२ मिला। सो उन्हों ने फिर यहोवा से पूछा क्या यहां कोई और आनेहारा है यहोवा ने कहा हां
२३ सुनो वह सामान के बीच छिपा हुआ है। तब वे दौड़कर उसे वहां से लाये और वह लोगों के बीच खड़ा हुआ और वह कांधे से सिर तक[4]
२४ सब लोगों से लंबा था[5]। शमूएल ने सब लोगों से कहा क्या तुम ने यहोवा के चुने हुए को देखा है कि सारे लोगों में कोई उस के बराबर नहीं तब सब लोग ललकारके बोल उठे राजा जीता रहे॥

२५ तब शमूएल ने लोगों से राजनीति का वर्णन किया और उसे पुस्तक में लिखकर यहोवा के आगे रख दिया। और शमूएल ने सब लोगों को अपने अपने घर जाने को बिदा किया।
२६ और शाऊल गिबा को अपने घर चला गया और उस के साथ एक दल भी गया जिन के
२७ मन को परमेश्वर ने उभारा था। पर कई ओछे लोगों ने कहा यह जन हमारा क्या उद्धार करेगा और उन्हों ने उस को तुच्छ जाना और उस के पास भेंट न लाये तौभी वह सुनी अनसुनी करके चुप रहा[1]॥

(१) मूल में. बिन्यामीन का गोत्र लिया गया।
(२) मूल में. मत्री का कुल लिया गया।
(३) मूल में. कीश का पुत्र शाऊल लिया गया।
(४) मूल में. ऊपर।
(५) मूल में. सब लोग उस के कांधे लों थे।

(अम्मोनियों पर शाऊल की जय.)

## ११. तब

अम्मोनी नाहाश ने चढ़ाई करके गिलाद के याबेश के विरुद्ध छावनी डाली सो याबेश के सब पुरुषों ने नाहाश से कहा हम से वाचा बांध
२ और हम तेरी अधीनता मान लेंगे। अम्मोनी नाहाश ने उन से कहा मैं तुम से वाचा इस शर्त पर बान्धूंगा कि मैं तुम सभों की दहिनी आंखें फोड़कर इसे सारे इस्राएल की नामधराई
३ का कारण कर दूं। याबेश के पुरनियों ने उस से कहा हमें सात दिन का अवकाश दे तब लों हम इस्राएल के सारे देश में दूत भेजेंगे और यदि हम को कोई बचानेहारा न मिले
४ तो हम तेरे पास निकल आएंगे। दूतों ने शाऊल्वाले गिबा में आकर लोगों को यह संदेश सुनाया और सब लोग चिल्ला चिल्ला-
५ कर रोने लगे। तब शाऊल ढोर के पीछे पीछे मैदान से चला आया और शाऊल ने पूछा लोगों को क्या हुआ कि वे रोते हैं सो याबेश के लोगों
६ का संदेश उसे सुनाया गया। यह संदेश सुनते ही शाऊल पर परमेश्वर का आत्मा बल से उतरा और उस का कोप बहुत भड़क उठा।
७ सो उस ने एक जोड़ी बैल लेकर टुकड़े टुकड़े काटे और यह कहकर दूतों के हाथ से इस्राएल के सारे देश में भेज दिये कि जो कोई आकर शाऊल और शमूएल के पीछे न हो ले उस के बैलों से यों ही किया जायगा तब यहोवा का भय लोगों में ऐसा समाया कि वे एक मन
८ होकर[2] निकले। तब उस ने उन्हें बेजेक में गिन लिया और इस्राएलियों के तीन लाख और
९ यहूदियों के तीस हजार ठहरे। और उन्हों ने उन दूतों से जो आये थे कहा तुम गिलाद में के याबेश के लोगों से यों कहो कि कल जिस

(१) मूल में. वह बहिरा सा हो गया।
(२) मूल में. एक पुरुष के समान।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



समय घाम कड़ा होगा तब छुटकारा पाओगे सो दूतों ने जाकर याबेश के लोगों को संदेश दिया और वे आनन्दित हुए। १० सो याबेश के लोगों ने कहा कल हम तुम्हारे पास निकल जाएंगे और जो कुछ तुम को अच्छा लगे वही हम से करना । ११ दूसरे दिन शाऊल ने लोगों के तीन दल किये और उन्हों ने रात के पिछले पहर में छावनी के बीच में आकर अम्मोनियों को मारा और घाम के कड़े होने के समय लों ऐसे मारते रहे कि जो बच निकले वे यहां लों तितर बितर हुए कि दो जन एक संग कहीं न रहे। १२ तब लोग शमूएल से कहने लगे जिन मनुष्यों ने कहा था कि क्या शाऊल हम पर राज्य करे उन को लाओ कि हम उन्हें मार डालें। १३ शाऊल ने कहा आज के दिन कोई मार डाला न जाएगा क्योंकि आज यहोवा ने इस्राएलियों को छुटकारा दिया है॥

( सभा में शमूएल का उपदेश. )

१४ तब शमूएल ने इस्राएलियों से कहा आओ हम गिल्गाल को चलें और वहां राज्य को नये सिरे से स्थापित करें। १५ सो सब लोग गिल्गाल को चले और वहां उन्हों ने गिल्गाल में यहोवा के साम्हने शाऊल को राजा बनाया और वहीं उन्हों ने यहोवा को मेलबलि चढ़ाये और वहीं शाऊल और सब इस्राएली लोगों ने अत्यन्त आनन्द किया॥

१२. तब शमूएल ने सारे इस्राएलियों से कहा सुनो जो कुछ तुम ने मुझ से कहा था उसे मानकर मैं ने एक राजा २ तुम्हारे ऊपर ठहराया है। और अब देखो वह राजा तुम्हारे साम्हने काम करता है[1] और मैं बूढ़ा हूं और मेरे बाल पक गये हैं और मेरे पुत्र तुम्हारे पास हैं और मैं लड़कपन से लेकर आज ३ लों तुम्हारे साम्हने काम करता[2] रहा हूं। मैं हाजिर हूं तुम यहोवा के साम्हने और उस के अभिषिक्त के साम्हने मुझ पर साक्षी दो कि मैं ने किस का बैल ले लिया वा किस का गदहा ले लिया वा किस पर अंधेर किया वा किस को पीसा वा किस के हाथ से अपनी आंखें बन्द करने के लिये घूस लिया बताओ और मैं वह ४ तुम को फेर दूंगा। वे बोले तू ने न तो हम पर अंधेर किया न हमें पीसा और न किसी के हाथ से कुछ लिया है। ५ उस ने उन से कहा आज के दिन यहोवा तुम्हारा साक्षी और उस का अभिषिक्त इस बात का साक्षी है कि मेरे यहां कुछ नहीं निकला वे बोले हां वह साक्षी है। ६ फिर शमूएल लोगों से कहने लगा जो मूसा और हारून को ठहराकर तुम्हारे पितरों को मिस्र देश से निकाल लाया वह यहोवा है। ७ सो अब तुम खड़े रहो और मैं यहोवा के साम्हने उस के सारे धर्म्म के कामों के विषय जिन्हें उस ने तुम्हारे साथ और तुम्हारे पितरों के साथ किया है तुम्हारे साथ विचार करूंगा। ८ याकूब मिस्र में गया और तुम्हारे पितरों ने यहोवा की दोहाई दिई तब यहोवा ने मूसा और हारून को भेजा और उन्हों ने तुम्हारे पितरों को मिस्र से निकाला और इस स्थान में बसाया। ९ फिर जब वे अपने परमेश्वर यहोवा को भूल गये तब उस ने उन को हासोर के सेनापति सीसरा और पलिश्तियों और मोआब के राजा के अधीन कर दिया[1] और वे उन से लड़े। १० तब उन्हों ने यहोवा की दोहाई देकर कहा हम ने यहोवा को त्यागकर और बाल देवताओं और अश्तोरेत देवियों की उपासना करके पाप किया तो है पर अब तू हम को हमारे शत्रुओं के हाथ से छुड़ा तब हम तेरी उपासना करेंगे। ११ सो यहोवा ने यरुब्बाल बदान यिप्तह और शमूएल को भेजकर तुम को तुम्हारे चारों ओर के शत्रुओं के हाथ से छुड़ाया और तुम निडर रहने लगे। १२ पर जब तुम ने देखा कि अम्मोनियों का राजा नाहाश हम पर चढ़ाई करता है तब यद्यपि तुम्हारा परमेश्वर यहोवा तुम्हारा राजा था तौभी तुम ने मुझ से कहा नहीं हम पर एक राजा राज्य करेगा। १३ अब उस राजा को देखो जिसे तुम ने चुन लिया और जिस के लिये तुम ने प्रार्थना किई थी देखो यहोवा ने एक राजा तुम्हारे ऊपर कर दिया है। १४ यदि तुम यहोवा का भय मानते उस की उपासना करते और उस की बात सुनते रहो और यहोवा की आज्ञा टाल उस से बलवा न करो और तुम और वह जो तुम पर राजा हुआ है दोनों अपने परमेश्वर यहोवा के पीछे पीछे चलनेहारे हो तब तो भला होगा।

(१) मूल मे. तुम्हारे साम्हने चल फिर रहा है।
(२) मूल में. तुम्हारे साम्हने चलता फिरता।

(१) मूल में. के हाथ बेच डाला।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१५ पर यदि तुम यहोवा की बात न मानो और यहोवा की आज्ञा को टालकर उस से बलवा करो तो यहोवा का हाथ जैसे तुम्हारे पुरखाओं के १६ विरुद्ध हुआ वैसे ही तुम्हारे भी विरुद्ध होगा। अब खड़े रहो और एक बड़ा काम देखो जो यहोवा १७ तुम्हारी आंखों के साम्हने करने पर है। आज क्या गेहूं की कटनी नहीं हो रही मैं यहोवा को पुकारूंगा और वह बादल गरजाएगा और मेंह बरसाएगा तब तुम जानोगे और देखोगे कि हम ने राजा मांगकर यहोवा के लेखे बहुत बुराई किई १८ है। सो शमूएल ने यहोवा को पुकारा और यहोवा ने उसी दिन बादल गरजाया और मेंह बरसाया और सब लोग यहोवा से और शमूएल १९ से निपट डर गये। सो सब लोगों ने शमूएल से कहा अपने दासों के निमित्त अपने परमेश्वर यहोवा से प्रार्थना कर कि हम मर न जाएं हम ने अपने सारे पापों से बढ़कर यह बुराई किई २० है कि राजा मांगा है। शमूएल ने लोगों से कहा डरो मत तुम ने तो यह सारी बुराई किई है पर अब यहोवा के पीछे चलने से फिर मत मुड़ो अपने सारे मन से उस की उपासना २१ करो। और मत मुड़ो नहीं तो ऐसी व्यर्थ वस्तुओं के पीछे चलोगे जिन से न कुछ लाभ न कुछ छुटकारा हो सकता है क्योंकि वे व्यर्थ २२ ही हैं। यहोवा तो अपने बड़े नाम के कारण अपनी प्रजा को न त्यागेगा क्योंकि यहोवा ने तुम्हें अपनी ही इच्छा से अपनी प्रजा बनाया २३ है। फिर यह मुझ से दूर हो कि मैं तुम्हारे लिए प्रार्थना करना छोड़कर यहोवा के विरुद्ध पापी ठहरूं मैं तो तुम्हें अच्छा और सीधा मार्ग दिखाता २४ रहूंगा। इतना हो कि तुम लोग यहोवा का भय मानो और सच्चाई से अपने सारे मन के साथ उस की उपासना करो और यह सोचो कि उस ने हमारे लिए कैसे बड़े बड़े काम किये हैं। २५ पर यदि तुम बुराई करते ही रहो तो तुम और तुम्हारा राजा दोनों के दोनों मिट जाओगे॥

(शाऊल राजा का पहिला अपराध और उसका फल।)

**१३.** **शाऊल**—[1] बरस का होकर राज्य करने लगा और उस ने इस्राएलियों पर दो[2] बरस लों राज्य किया। २ और शाऊल ने इस्राएलियों में से तीन हजार पुरुषों को चुन लिया और उन में से दो हजार शाऊल के साथ मिक्माश में और बेतेल के पहाड़ पर रहे और एक हजार योनातान के साथ बिन्यामीन के गिबा में रहे और दूसरे सब लोगों को उस ने अपने अपने डेरे जाने को ३ बिदा किया। तब योनातान ने पलिश्तियों की उस चौकी को जो गेबा में थी मार लिया और इस का समाचार पलिश्तियों के कान पड़ा तब शाऊल ने सारे देश में नरसिंगा फुंकवाकर यह कहला भेजा कि इब्री लोग सुनें। ४ और सब इस्राएलियों ने यह समाचार सुना कि शाऊल ने पलिश्तियों की चौकी को मारा है और यह भी कि पलिश्ती इस्राएल से घिन करने लगे हैं सो लोग शाऊल के पीछे चलकर गिल्गाल में इकट्ठे हो गये॥

५ और पलिश्ती इस्राएल से लड़ने को इकट्ठे हो गये अर्थात तीस हजार रथ और छः हजार सवार और समुद्र के तीर की बालू के किनकों के समान बहुत से लोग इकट्ठे हुए और बेतावेन की पूरब ओर जा मिक्माश में छावनी डाली। ६ जब इस्राएली पुरुषों ने देखा कि हम सकेती में पड़े हैं (और सचमुच लोग संकट में पड़े थे) तब वे लोग गुफाओं झाड़ियों ढांगों गढ़ियों और ७ गड़हों में जा छिपे। और कितने इब्री यर्दन पार होकर गाद और गिलाद के देशों में चले गये पर शाऊल गिल्गाल ही में रहा और सब लोग थरथराते हुए उस के पीछे हो लिये॥

८ वह शमूएल के ठहराये हुए समय अर्थात सात दिन लों बाट जोहता रहा पर शमूएल गिल्गाल में न आया और लोग उस के पास ९ से इधर उधर होने लगे। तब शाऊल ने कहा होमबलि और मेलबलि मेरे पास लाओ तब १० उस ने होमबलि को चढ़ाया। ज्योंहीं वह होमबलि को चढ़ा चुका त्योंहीं शमूएल आ गया और शाऊल उस से मिलने और नमस्कार ११ करने को निकला। शमूएल ने पूछा तू ने क्या किया शाऊल ने कहा जब मैं ने देखा कि लोग मेरे पास से इधर उधर हो चले हैं और तू ठहराये हुए दिनों के भीतर नहीं आया और १२ पलिश्ती मिक्माश में इकट्ठे हुए हैं, तब मैं ने सोचा कि पलिश्ती गिल्गाल में मुझ पर अभी आ पड़ेंगे और मैं ने यहोवा से बिनती नहीं किई सो मैं ने अपनी इच्छा न रहते भी होम-

(१) जान पड़ता है कि यहां कोई संख्या छूट गई है।

(२) जान पड़ता है कि दो से अधिक कोई संख्या यहां छूट गई है यथा बत्तीस बयालीस इत्यादि।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१३ बलि चढ़ाया । शमूएल ने शाऊल से कहा तू ने मूर्खता का काम किया है तू ने अपने परमेश्वर यहोवा की आज्ञा को नहीं माना नहीं तो यहोवा तेरा राज्य इस्राएलियों के ऊपर सदा १४ स्थिर रखता । पर अब तेरा राज्य बना न रहेगा यहोवा ने अपने लिये एक ऐसे पुरुष को ढूंढ़ लिया है जो उस के मन के अनुसार है और यहोवा ने उसी को अपनी प्रजा पर प्रधान होने को ठहराया है क्योंकि तू ने यहोवा की आज्ञा को नहीं माना ॥

१५ तब शमूएल चल दिया और गिल्गाल से बिन्यामीन के गिबा को गया और शाऊल ने अपने साथ के लोगों को गिनकर कोई छः सौ १६ पाये । और शाऊल और उस का पुत्र योनातान और जो लोग उन के साथ थे वे बिन्यामीन के गेबा में रहे और पलिश्ती मिक्माश में डेरे १७ डाले रहे । और पलिश्तियों की छावनी से नाश करनेहारे तीन गोल बांधकर निकले एक गोल ने शूआल नाम देश की ओर फिरके १८ ओप्रा का मार्ग लिया । एक और गोल ने मुड़कर बेथोरोन का मार्ग लिया और एक और गोल ने मुड़कर उस देश का मार्ग लिया जो सबोईम नाम तराई की ओर जंगल की तरफ है ॥

१९ और इस्राएल के सारे देश में लोहार कहीं न मिलता था क्योंकि पलिश्तियों ने कहा था कि इब्री तलवार वा भाला बनाने न पाएं । २० सो सारे इस्राएली अपने अपने हल की नसी और फाल और कुल्हाड़ी और हंसुआ पैना करने के लिये पलिश्तियों के पास जाते थे । २१ और उन के हंसुओं फालों खेती के त्रिशूलों और कुल्हाड़ियों की धारें और पैनों की नोकें भोंथी २२ रहीं । सो युद्ध के दिन शाऊल और योनातान के साथियों में से किसी के पास न तो तलवार थी न भाला वे केवल शाऊल और उस के पुत्र २३ योनातान के पास रहे । और पलिश्तियों की चौकी के सिपाही निकलकर मिक्माश की घाटी पर ठहरे ॥

(योनातान की जय और शाऊल का हठ.)

**१४.** **ए**क दिन शाऊल के पुत्र योनातान ने अपने पिता से बिना कुछ कहे अपने हथियार ढोनेहारे जवान से कहा आ हम उधर पलिश्तियों की चौकी के पास चलें । शाऊल तो गिबा के सिरे पर मिग्रोन में २ के अनार के पेड़ तले टिका हुआ था और उस के संग के लोग कोई छः सौ थे । और एली जो ३ शीलो में यहोवा का याजक था उस के पुत्र पीनहास का पोता और इकाबोद के भाई अहीतुब का पुत्र अहिय्याह भी एपोद पहिने हुए संग था । पर उन लोगों को मालूम न था कि योनातान चला गया है । उन घाटियों के बीच ४ जिन से होकर योनातान पलिश्तियों की चौकी को जाना चाहता था दोनों अलंगों पर एक एक नोकीली चटान थी एक चटान का नाम तो बोसेस और दूसरी का नाम सेने था । एक चटान तो उत्तर ५ की ओर मिक्माश के साम्हने और दूसरी दक्खिन की ओर गेबा के साम्हने खड़ी है । सो योना- ६ तान ने अपने हथियार ढोनेहारे जवान से कहा आ हम उन खतनारहित लोगों की चौकी के पास जाएं क्या जाने यहोवा हमारी सहायता करे क्योंकि यहोवा को कुछ रोक नहीं कि चाहे बहुत लोगों के द्वारा चाहे थोड़े लोगों के द्वारा छुटकारा दे । उस के हथियार ढोनेहारे ने उस ७ से कहा जो कुछ तेरे मन में हो वही कर उधर चल मैं तेरी इच्छा के अनुसार तेरे संग रहूंगा । योनातान ने कहा सुन हम उन मनुष्यों के पास ८ जाकर अपने को उन्हें दिखाएं । यदि वे हम से ९ यों कहें कि हमारे आने लों ठहरे रहो तब तो हम उसी स्थान पर खड़े रहें और उन के पास न चढ़ें । पर यदि वे यह कहें कि हमारे १० पास चढ़ आओ तो हम यह जान कर चढ़ें कि यहोवा उन्हें हमारे हाथ कर देगा हमारे लिए यही चिन्ह हो । सो उन दोनों ने अपने को ११ पलिश्तियों की चौकी पर प्रगट किया तब पलिश्ती कहने लगे देखो इब्री लोग उन बिलों में से जहां वे छिप रहे थे निकले आते हैं । फिर १२ चौकी के लोगों ने योनातान और उस के हथियार ढोनेहारे से पुकारके कहा हमारे पास चढ़ आओ तब हम तुम को कुछ सिखाएंगे सो योनातान ने अपने हथियार ढोनेहारे से कहा मेरे पीछे पीछे चढ़ आ क्योंकि यहोवा उन्हें इस्राएलियों के हाथ में कर देगा । सो योना- १३ तान अपने हाथों और पांवों के बल चढ़ गया और उसका हथियार ढोनेहारा भी उस के पीछे पीछे चढ़ गया और पलिश्ती योनातान के साम्हने गिरते गये और उस का हथियार ढोनेहारा उस के पीछे पीछे उन्हें मारता गया ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१४ यह पहिला संहार जो योनातान और उस के हथियार ढोनेहारे से हुआ उस में आधे बीघे[1] १५ भूमि में बीस एक पुरुष मारे गये। और छावनी में और मैदान पर और उन सारे लोगों में थरथराहट हुई और चौकीवाले और नाश करनेहारे भी थरथराने लगे और भुईंडोल भी हुआ १६ सो अत्यन्त बड़ी थरथराहट[2] हुई। और बिन्यामीन के गिबा में शाऊल के पहरुओं ने दृष्टि करके देखा कि वह भीड़ घटती[3] जाती है और वे लोग इधर उधर चले जाते हैं॥

१७ तब शाऊल ने अपने साथ के लोगों से कहा अपनी गिनती करके देखो कि हमारे पास से कौन चला गया है उन्हों ने गिनकर देखा कि योनातान और उस का हथियार ढोनेहारा यहां १८ नहीं हैं। सो शाऊल ने अहिय्याह से कहा परमेश्वर का संदूक इधर ला। उस समय तो परमेश्वर का संदूक इस्राएलियों के साथ था। १९ शाऊल याजक से बातें कर रहा था कि पलिश्तियों की छावनी में का हुल्लड़ अधिक होता गया सो शाऊल ने याजक से कहा अपना हाथ २० खींच। तब शाऊल और उस के संग के सब लोग इकट्ठे होकर लड़ाई में गये वहां उन्हों ने क्या देखा कि एक एक पुरुष की तलवार अपने अपने साथी पर चल रही है और बहुत बड़ा २१ कोलाहल मच रहा है। और जो इब्री पहिले की नाईं पलिश्तियों की ओर के थे और उन के साथ चारों ओर से छावनी में गये थे वे भी शाऊल और योनातान के संग के इस्राएलियों २२ में मिल गये। और जितने इस्राएली पुरुष एप्रैम के पहाड़ी देश में छिप गये थे वे भी यह सुनकर कि पलिश्ती भागे जाते हैं लड़ाई में आ २३ उन का पीछा करने में लग गये। सो यहोवा ने उस दिन इस्राएलियों को छुटकारा दिया और लड़नेहारे बेतावेन की परली ओर लों २४ चले गये। पर इस्राएली पुरुष उस दिन तंग हुए क्योंकि शाऊल ने उन लोगों को किरिया धराकर कहा स्रापित हो वह जो सांझ से पहिले कुछ खाए इसी रीति मैं अपने शत्रुओं से पलटा ले सकूंगा। सो उन लोगों में से किसी २५ ने कुछ भोजन न किया। और सब लोग[4] किसी वन में पहुंचे जहां भूमि पर मधु पड़ा हुआ था। सो जब लोग वन में आये तब क्या देखा २६ कि मधु टपक रहा है तौभी किरिया के डर के मारे कोई अपना हाथ अपने मुंह तक न ले गया। पर योनातान ने अपने पिता को लोगों २७ को किरिया धराते न सुना था सो उस ने अपने हाथ की छड़ी की नोक बढ़ाकर मधु के छत्ते में बोरी और अपना हाथ अपने मुंह तक लगाया तब उस की आंखों से सूझने लगा। तब लोगों में से एक मनुष्य ने कहा तेरे पिता २८ ने लोगों को दृढ़ता से किरिया धराके कहा स्रापित हो वह जो आज कुछ खाए और लोग थके मान्दे थे। योनातान ने कहा मेरे पिता २९ ने लोगों को[1] कष्ट दिया है देखो मैं ने इस मधु को थोड़ा सा चक्खा और मुझे आंखों से कैसा सूझने लगा। सो यदि आज लोग अपने ३० शत्रुओं की लूट से जिसे उन्हों ने पाया मन माना खाते तो कितना अच्छा होता अभी तो बहुत पलिश्ती मारे नहीं गये। उस दिन वे ३१ मिक्माश से लेकर अय्यालोन लों पलिश्तियों को मारते गये और लोग बहुत ही थक गये। सो वे लूट पर टूटे और भेड़ बकरी और गाय ३२ बैल और बछड़े ले भूमि पर मारके उन का मांस लोहू समेत खाने लगे। जब इस का समाचार ३३ शाऊल को मिला कि लोग लोहू समेत मांस खाकर यहोवा के विरुद्ध पाप करते हैं तब उस ने उन से कहा तुम ने तो विश्वासघात किया है अभी एक बड़ा पत्थर मेरे पास लुढ़का दो। फिर शाऊल ने कहा लोगों के बीच इधर उधर ३४ फिरके उन से कहो कि अपना अपना बैल और भेड़ शाऊल के पास ले जाओ और वहीं बलि करके खाओ और लोहू समेत खाकर यहोवा के विरुद्ध पाप न करो। सो सब लोगों ने उसी रात अपना अपना बैल ले जाकर वहीं बलि किया। तब शाऊल ने यहोवा की एक वेदी ३५ बनवाई वह तो पहिली वेदी है जो उस ने यहोवा के लिये बनवाई॥

फिर शाऊल ने कहा हम इसी रात को ३६ पलिश्तियों का पीछा करके उन्हें भोर लों लूटते रहें और उन में से एक मनुष्य को भी जीता न छोड़ें उन्हों ने कहा जो कुछ तुझे अच्छा लगे वही कर पर याजक ने कहा हम इधर परमेश्वर के समीप आएं। सो शाऊल ने पर- ३७ मेश्वर से पुछवाया कि क्या मैं पलिश्तियों का

(१) मूल में. आधे बीघे की रेघारी। (२) मूल में. परमेश्वर की थरथराहट। (३) मूल में गलती। (४) मूल में. सारा देश।

(१) मूल में. देश को।



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



पीछा करूं क्या तू उन्हें इस्राएल के हाथ में कर देगा पर उसे उस दिन कुछ उत्तर न मिला। ३८ तब शाऊल ने कहा हे प्रजा के मुख्य लोगो इधर आकर बूझो और देखो कि आज पाप ३९ किस प्रकार से हुआ है। क्योंकि इस्राएल के छुड़ानेहारे यहोवा के जीवन की सोंह यदि वह पाप मेरे पुत्र योनातान से हुआ हो तौभी निश्चय वह मार डाला जाएगा पर सब लोगों ४० में से किसी ने उसे उत्तर न दिया। तब उस ने सारे इस्राएलियों से कहा तुम तो एक ओर हो और मैं और मेरा पुत्र योनातान दूसरी ओर हूंगा लोगों ने शाऊल से कहा जो कुछ तुझे अच्छा ४१ लगे वही कर। तब शाऊल ने यहोवा से कहा हे इस्राएल के परमेश्वर सत्य बात बता[1] तब चिट्ठी योनातान और शाऊल के नाम पर निकली[2] ४२ और प्रजा बच गई। फिर शाऊल ने कहा मेरे और मेरे पुत्र योनातान के नाम पर चिट्ठी डालो। ४३ तब चिट्ठी योनातान के नाम पर निकली[3]। तब शाऊल ने योनातान से कहा मुझे बता कि तू ने क्या किया है योनातान ने बताया और उस से कहा मैं ने अपने हाथ की छड़ी की नोक से थोड़ा सा मधु चख तो लिया है और देख मुझे ४४ मरना है। शाऊल ने कहा परमेश्वर ऐसा ही करे बरन इस से अधिक भी करे हे योनातान तू ४५ निश्चय मारा जाएगा। पर लोगों ने शाऊल से कहा क्या योनातान मारा जाए जिस ने इस्राएलियों का ऐसा बड़ा छुटकारा किया है ऐसा न होगा यहोवा के जीवन की सोंह उस के सिर का एक बाल भी भूमि पर गिरने न पाएगा क्योंकि आज के दिन उस ने परमेश्वर के साथ होकर काम किया है। सो प्रजा के लोगों ने योनातान को बचा लिया और वह मारा न ४६ गया। सो शाऊल पलिश्तियों का पीछा छोड़कर लौट गया और पलिश्ती भी अपने स्थान को चले गये॥

४७ जब शाऊल इस्राएलियों के राज्य में स्थिर हो गया[4] तब वह मोआबी अम्मोनी एदोमी और पलिश्ती अपने चारों ओर के सब शत्रुओं से और सोबा के राजाओं से लड़ा और जहां ४८ जहां वह जाता वहां जय पाता था। फिर उस ने वीरता करके अमालेकियों को जीता और इस्राएलियों को लूटनेहारों के हाथ से छुड़ाया॥

४९ शाऊल के पुत्र योनातान यिश्वी और मल्कीशू थे और उस की दो बेटियों के नाम ये थे बड़ी का नाम तो मेरब और छोटी का नाम ५० मीकल था। और शाऊल की स्त्री का नाम अहीनोअम था जो अहीमास की बेटी थी और उस के प्रधान सेनापति का नाम अब्नेर था ५१ जो शाऊल के चाचा नेर का पुत्र था। और शाऊल का पिता कीश था और अब्नेर का पिता नेर अबीएल का पुत्र था॥

५२ और शाऊल के जीवन भर पलिश्तियों से भारी लड़ाई होती रही सो जब जब शाऊल को कोई बीर वा अच्छा योद्धा देख पड़ा तब उस ने उसे अपने पास रख लिया॥

(शाऊल का दूसरा अपराध और उस का फल.)

## १५. शमूएल

ने शाऊल से कहा यहोवा ने अपनी प्रजा इस्राएल पर राज्य करने के लिये तेरा अभिषेक करने को मुझे भेजा था सो अब यहोवा की बातें २ सुन ले। सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि मुझे चेत आता है कि अमालेकियों ने इस्राएलियों से क्या किया कि जब इस्राएली मिस्र से आ रहे थे तब उन्हों ने मार्ग में उन का ३ साम्हना किया। सो अब तू जाकर अमालेकियों को मार और जो कुछ उन का है उसे बिना कोमलता किये सत्यानाश कर क्या पुरुष क्या स्त्री क्या बच्चा क्या दूधपिउवा क्या गाय बैल क्या भेड़ बकरी क्या ऊंट क्या गदहा सब को मार डाल॥

४ सो शाऊल ने लोगों को बुलाकर इकट्ठा किया और उन्हें तलाईम में गिना और वे दो लाख प्यादे हुए और दस हजार यहूदी भी थे। ५ तब शाऊल ने अमालेक नगर के पास जाकर ६ एक नाले में घातुओं को बिठाया। और शाऊल ने केनियों से कहा कि वहां से हटो अमालेकियों के बीच से निकल जाओ न हो कि मैं उन के साथ तुम्हारा भी अन्त कर डालूं तुम ने तो सब इस्राएलियों पर उन के मिस्र से आते समय प्रीति दिखाई थी। सो केनी अमा- ७ लेकियों के बीच से हट गये। तब शाऊल ने हवीला से लेकर शूर लों जो मिस्र के साम्हने ८ है अमालेकियों को मारा, और उन के राजा

(१) मूल में. खराई दे। (२) मूल में योनातान और शाऊल पकड़े गये। (३) मूल में. योनातान पकड़ा गया। (४) मूल में. शाऊल ने इस्राएल पर राज्य ले लिया।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



अगाग को जीता पकड़ा और उस की सारी प्रजा को तलवार से सत्यानाश कर डाला। ९ परन्तु अगाग पर और अच्छी से अच्छी भेड़ बकरियों गाय बैलों मोटे पशुओं और मेम्नों और जो कुछ अच्छा था उस पर शाऊल और उस की प्रजा ने कोमलता किई और उन्हें सत्यानाश करना न चाहा पर जो कुछ तुच्छ और निकम्मा था उस को उन्हों ने सत्यानाश किया॥

१० तब यहोवा का यह वचन शमूएल के पास ११ पहुंचा कि, मैं शाऊल को राजा करके पछताता हूं क्योंकि उस ने मेरे पीछे चलना छोड़ दिया और मेरी आज्ञाओं को नहीं माना। तब शमूएल का क्रोध भड़का और वह रात भर यहोवा १२ की दोहाई देता रहा। बिहान को जब शमूएल शाऊल से भेंट करने के लिये सवेरे उठा तब शमूएल को यह बताया गया कि शाऊल कर्म्मेल को आया था और अपने लिये एक निशानी खड़ी किई और घूमकर गिल्गाल को चला १३ गया है। तब शमूएल शाऊल के पास गया और शाऊल ने उस से कहा तुझे यहोवा की ओर से आशीस मिले मैं ने यहोवा की आज्ञा १४ पूरी किई है। शमूएल ने कहा फिर भेड़ बकरियों का यह मिमियाना और गाय बैलों का यह बंबाना जो मुझे सुनाई देता है सो क्यों हो १५ रहा है। शाऊल ने कहा वे तो अमालेकियों के यहां से आये हैं अर्थात प्रजा के लोगों ने अच्छी से अच्छी भेड़ बकरियों और गाय बैलों को तेरे परमेश्वर यहोवा के लिये बलि करने को छोड़ दिया और और सब को हम ने सत्यानाश किया १६ है। शमूएल ने शाऊल से कहा रह जा जो बात यहोवा ने आज रात को मुझ से कही है वह मैं १७ तुझ को बताता हूं वह बोला कह दे। शमूएल ने कहा जब तू अपने लेखे छोटा था तब क्या तू इस्राएली गोत्रियों का प्रधान न हो गया और क्या यहोवा ने इस्राएल पर राज्य करने १८ को तेरा अभिषेक न किया। सो यहोवा ने तुझे यात्रा करने की आज्ञा दिई और कहा जाकर उन पापी अमालेकियों को सत्यानाश कर और जब लों वे मिट न जाएं तब लों उन से लड़ता १९ रह। फिर तू ने किस लिये यहोवा की वह बात टालकर लूट पर टूटके वह काम किया जो २० यहोवा के लेखे बुरा है। शाऊल ने शमूएल से कहा निःसंदेह मैं यहोवा की बात मानकर जिधर यहोवा ने मुझे भेजा उधर चला और अमालेकियों के राजा को ले आया हूं और अमालेकियों को सत्यानाश किया है। पर प्रजा २१ के लोग लूट में से भेड़ बकरियों और गाय बैलों अर्थात सत्यानाश होने की उत्तम उत्तम वस्तुओं को गिल्गाल में तेरे परमेश्वर यहोवा के लिये बलि चढ़ाने को ले आये हैं। शमूएल २२ ने कहा क्या यहोवा होमबलियों और मेलबलियों से उतना प्रसन्न होता है जितना कि अपनी बात के माने जाने से प्रसन्न होता है सुन मानना तो बलि चढ़ाने से और कान लगाना मेढ़ों की चर्बी से उत्तम है। देख बलवा करना २३ और भावी कहनेहारों से पूछना एक ही समान पाप है और हठ करना मूरतों और गृहदेवताओं की पूजा के तुल्य है तू ने जो यहोवा की बात को तुच्छ जाना इस लिये उस ने तुझे राजा होने के लिये तुच्छ जाना है। शाऊल ने २४ शमूएल से कहा मैं ने पाप किया है मैं ने तो अपनी प्रजा के लोगों का भय मानकर और उन की बात सुनकर यहोवा की आज्ञा और तेरी बातों का उल्लंघन किया है। पर अब मेरे २५ पाप को क्षमा कर और मेरे साथ लौट आ कि मैं यहोवा को दण्डवत करूं। शमूएल ने शाऊल से २६ कहा मैं तेरे साथ न लौटूंगा क्योंकि तू ने यहोवा की बात को तुच्छ जाना है और यहोवा ने तुझे इस्राएल के राजा होने के लिये तुच्छ जाना है। तब शमूएल चले जाने को घूमा और शाऊल ने उस २७ के बागे की छोर को पकड़ा और वह फट गया। सो २८ शमूएल ने उस से कहा आज यहोवा ने इस्राएल के राज्य को फाड़कर तुझ से छीन लिया और तेरे एक पड़ोसी को जो तुझ से अच्छा है दे दिया है। और जो इस्राएल का बलमूल है वह न झूठ बोलने २९ न पछताने का क्योंकि वह मनुष्य नहीं है कि पछताए। उस ने कहा मैं ने पाप तो किया है तौभी ३० मेरी प्रजा के पुरनियों और इस्राएल के साम्हने मेरा आदर कर और मेरे साथ लौट कि मैं तेरे परमेश्वर यहोवा को दण्डवत करूं। सो शमूएल ३१ लौटकर शाऊल के पीछे गया और शाऊल ने यहोवा को दण्डवत किई॥

तब शमूएल ने कहा अमालेकियों के राजा ३२ अगाग को मेरे पास ले आओ। सो अगाग आनन्द के साथ यह कहता हुआ उस के पास गया कि निश्चय मृत्यु का दुःख जाता रहा। शमूएल ने कहा जैसे स्त्रियां तेरी तलवार से ३३ निर्वंश हुई हैं वैसे ही तेरी माता स्त्रियों में

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



निर्वंश होगी तब शमूएल ने अगाग को गिल्गाल में यहोवा के साम्हने टुकड़े टुकड़े किया ॥ ३४ तब शमूएल रामा को चला गया और शाऊल अपने नगर गिबा को अपने घर गया । ३५ और शमूएल ने अपने जीवन भर शाऊल से फिर भेंट न किई क्योंकि शमूएल शाऊल के विषय विलाप करता रहा और यहोवा शाऊल को इस्राएल का राजा करके पछताता था ॥

( दाऊद का राज्याभिषेक. )

१६. और यहोवा ने शमूएल से कहा मैं ने शाऊल को इस्राएल पर राज्य करने के लिये तुच्छ जाना है सो तू कब लों उस के विषय विलाप करता रहेगा अपने सींग में तेल भरके चल मैं तुझ को बेत्लेहेमी यिशै के पास भेजता हूं क्योंकि मैं ने उस के पुत्रों में से एक को राजा होने के लिये २ चुना है । शमूएल बोला मैं क्योंकर जा सकता हूं यदि शाऊल सुने तो मुझे घात करेगा यहोवा ने कहा एक बछिया साथ ले जाकर कहना कि मैं यहोवा के लिये यज्ञ करने को ३ आया हूं । और यज्ञ पर यिशै को न्योता देना तब मैं तुझे जता दूंगा कि तुझ को क्या करना है और जिस को मैं तुझे बताऊं उसी को मेरी ४ ओर से अभिषेक करना । सो शमूएल ने यहोवा के कहे के अनुसार किया और बेत्लहेम को गया । उस नगर के पुरनिये थरथराते हुए उस से मिलने को गये और कहने लगे क्या तू ५ मित्रभाव से आया है कि नहीं । उस ने कहा हां मित्रभाव से आया हूं मैं यहोवा के लिये यज्ञ करने को आया हूं तुम अपने अपने को पवित्र करके मेरे साथ यज्ञ में आओ । तब उस ने यिशै और उस के पुत्रों को पवित्र करके यज्ञ ६ में आने का न्योता दिया । जब वे आये तब उस ने एलीआब पर दृष्टि करके सोचा कि निश्चय जो यहोवा के साम्हने है वही उस का ७ अभिषिक्त होगा । पर यहोवा ने शमूएल से कहा न तो उस के रूप पर दृष्टि कर और न उस के डील की ऊंचाई पर क्योंकि मैं ने उसे अयोग्य जाना है क्योंकि यहोवा का देखना मनुष्य का सा नहीं है मनुष्य तो बाहर का रूप देखता पर यहोवा की दृष्टि मन पर रहती है । ८ तब यिशै ने अबीनादाब को बुलाकर शमूएल के साम्हने भेजा और उस ने कहा यहोवा ने इस को भी नहीं चुना । फिर यिशै ने शम्मा ९ को साम्हने भेजा और उस ने कहा यहोवा ने इस को भी नहीं चुना । योंहीं यिशै ने अपने १० सात पुत्रों को शमूएल के साम्हने भेजा और शमूएल यिशै से कहता गया यहोवा ने इसे नहीं चुना । तब शमूएल ने यिशै से कहा क्या ११ सब लड़के आ गये वह बोला नहीं लहुरा तो रह गया और वह भेड़ बकरियों को चरा रहा है । शमूएल ने यिशै से कहा उसे बुलवा भेज क्योंकि जब लों वह यहां न आए तब लों हम खाने को[1] न बैठेंगे । सो वह उसे बुलाकर भीतर १२ ले आया उस के तो लाली झलकती थी और उस की आंखें सुन्दर और उस का रूप सुडौल था । तब यहोवा ने कहा उठकर इस का अभिषेक कर यही है । सो शमूएल ने अपना तेल का १३ सींग लेकर उस के भाइयों के मध्य में उस का अभिषेक किया और उस दिन से लेकर आगे को यहोवा का आत्मा दाऊद पर बल से उतरता रहा तब शमूएल पधारा और रामा को चला गया ॥

और यहोवा का आत्मा शाऊल पर से १४ उठ गया और यहोवा की ओर से एक दुष्ट आत्मा उसे घबराने लगा । सो शाऊल के कर्म्म- १५ चारियों ने उस से कहा सुन परमेश्वर की ओर से एक दुष्ट आत्मा तुझे घबराता है । हमारा १६ प्रभु अपने कर्म्मचारियों को जो हाजिर हैं आज्ञा दे कि वे किसी अच्छे बीणा बजानेहारे को ढूंढ़ ले आएं और जब जब परमेश्वर की ओर से दुष्ट आत्मा तुझ पर चढ़े तब वह अपने हाथ से बजाए और तू अच्छा हो जाए । शाऊल ने अपने १७ कर्म्मचारियों से कहा अच्छा एक उत्तम बजवैया देखो और उसे मेरे पास लाओ । तब एक १८ जवान ने उत्तर देके कहा सुन मैं ने बेत्लेहेमी यिशै के एक पुत्र को देखा जो बीणा बजाना जानता है और वह बीर और योद्धा भी और बात करने में बुद्धिमान और रूपवान भी है और यहोवा उस के साथ रहता है । सो शाऊल १९ ने दूतों के हाथ यिशै के पास कहला भेजा कि अपने पुत्र दाऊद को जो भेड़ बकरियों के साथ रहता है मेरे पास भेज दे । तब यिशै ने रोटी २० से लदा हुआ एक गदहा और कुप्पा भर दाखमधु और बकरी का एक बच्चा लेकर अपने पुत्र दाऊद के हाथ से शाऊल के पास भेज दिया ।

(१) मूल में. हम चारों ओर ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२१ सो दाऊद शाऊल के पास जाकर उस के साम्हने हाजिर रहने लगा और शाऊल उस से बहुत प्रीति करने लगा और वह उस का हथि-
२२ यार ढोनेहारा हो गया। तब शाऊल ने यिशै के पास कहला भेजा कि दाऊद को मेरे साम्हने हाजिर रहने दे क्योंकि मैं उस से बहुत प्रसन्न
२३ हूं। सो जब जब परमेश्वर की ओर से वह आत्मा शाऊल पर चढ़ता था तब तब दाऊद बीणा लेकर बजाता और शाऊल चैन पाकर अच्छा हो जाता था और वह दुष्ट आत्मा उस पर से उतर जाता था॥

(दाऊद का गोल्यत को मार डालना.)

**१७. पलिश्तियों** ने लड़ने के लिए अपनी सेनाओं को इकट्ठा किया और यहूदा देश के सोको में एक साथ होकर सोको और अजेका के बीच एपेम्-
२ दम्मीम में डेरे डाले। और शाऊल और इस्राएली पुरुषों ने भी इकट्ठे होकर एला नाम तराई में डेरे डाले और लड़ाई के लिये पलिश्तियों के विरुद्ध
३ पांति बांधी। पलिश्ती तो एक ओर के पहाड़ पर और इस्राएली दूसरी ओर के पहाड़ पर खड़े रहे
४ और दोनों के बीच तराई थी। तब पलिश्तियों की छावनी से एक बीर[१] गोल्यत नाम निकला जो गत नगर का था और उस के डील की
५ लम्बाई छः हाथ एक बित्ता थी। उस के सिर पर पीतल का टोप था और वह एक पत्तर का झिलम पहिने हुए था जिसका तौल पांच हजार
६ शेकेल पीतल का था। उस की टांगों पर पीतल के कवच थे और उसके कंधों के बीच पीतल की
७ सांग बन्धी थी। उस के भाले की छड़ जुलाहे के ढेंके के समान थी और उस भाले का फल छः सौ शेकेल लोहे का था और बड़ी ढाल लिये हुए
८ एक जन उस के आगे आगे चलता था। वह खड़ा होकर इस्राएली पांतियों को ललकार कर बोला तुम ने यहां आकर लड़ाई के लिये क्यों पांति बांधी है क्या मैं पलिश्ती नहीं हूं और तुम शाऊल के अधीन नहीं हो अपने में से एक पुरुष चुनो
९ कि वह मेरे पास उतर आए। यदि वह मुझ से लड़कर मुझे मार सके तब तो हम तुम्हारे अधीन हो जाएंगे पर यदि मैं उस पर प्रबल होकर उसे मारूं तो तुम को हमारे अधीन होकर
१० हमारी सेवा करनी पड़ेगी। फिर वह पलिश्ती बोला मैं आज के दिन इस्राएली पांतियों को ललकारता हूं किसी पुरुष को मेरे पास भेजो[१] कि हम एक दूसरे से लड़ें। उस पलि-
११ श्ती की इन बातों को सुन कर शाऊल और सारे इस्राएलियों का मन कच्चा हो गया और वे निपट डर गये॥

१२ दाऊद तो यहूदा में के बेत्लेहेम के उस एप्राती पुरुष का पुत्र था जिस का नाम यिशै था और उस के आठ पुत्र थे और वह पुरुष शाऊल के दिनों में बूढ़ा और निर्बल हो गया
१३ था। यिशै के तीन बड़े पुत्र शाऊल के पीछे होकर लड़ने को गये थे और उस के तीन पुत्रों के नाम जो लड़ने को गये थे ये थे अर्थात जेठे का नाम एलीआब दूसरे का अबीनादाब
१४ और तीसरे का शम्मा है। और सब से छोटा दाऊद था और तीनों बड़े पुत्र शाऊल के पीछे
१५ होकर गये थे। और दाऊद बेत्लेहेम में अपने पिता की भेड़ बकरियां चराने को शाऊल के पास से आया जाया करता था॥

१६ वह पलिश्ती तो चालीस दिन लों सवेरे और सांझ को निकट जाकर खड़ा हुआ करता था।
१७ और यिशै ने अपने पुत्र दाऊद से कहा यह एपा भर चबैना और ये दस रोटियां लेकर
१८ छावनी में अपने भाइयों के पास दौड़ जा। और पनीर की ये दस टिकियां उन के सहस्र-पति के लिये ले जा और अपने भाइयों का कुशल देखकर उन की कोई चिन्हानी ले
१९ आना। शाऊल और वे भाई और सारे इस्राएली पुरुष एला नाम तराई में पलिश्तियों से लड़
२० रहे थे। सो दाऊद बिहान को सवेरे उठ भेड़ बकरियों को किसी रखवाले के हाथ में छोड़कर वे वस्तुएं लेकर चला और जब सेना रणभूमि को जा रही और लड़ने को ललकार रही थी उसी
२१ समय वह गाड़ियों के पड़ाव पर पहुंचा। तब इस्राएलियों और पलिश्तियों ने अपनी अपनी
२२ सेना आम्हने साम्हने करके पांति बांधी। सो दाऊद अपनी सामग्री सामान के रखवाले के हाथ में छोड़ रणभूमि को दौड़ा और अपने भाइयों के
२३ पास जाकर उन का कुशल क्षेम पूछा। वह उन के साथ बातें कर रहा था कि पलिश्तियों की पांतियों में से वह बीर अर्थात गत्वासी गोल्यत नाम वह पलिश्ती चढ़ आया और पहिले की सी बातें कहने लगा और दाऊद ने उन्हें सुना।

(१) मूल में. दोनों ओर का पुरुष।

(१) मूल में. मुझे दो।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३ बढ़ गया । सो पलिश्ती हाकिमों ने पूछा उन इब्रियों का यहां क्या काम है आकीश ने पलिश्ती सरदारों से कहा क्या वह इस्राएल के राजा शाऊल का कर्म्मचारी दाऊद नहीं है जो क्या जाने कितने दिनों से बरन बरसों से मेरे साथ रहता है और जब से वह भाग आया तब से आज तक मैं ने ४ उस में कोई दोष नहीं पाया । तब पलिश्ती हाकिम उस से क्रोधित हुए और उस से कहा उस पुरुष को लौटा दे कि वह उस स्थान पर जाए जो तूने उस के लिये ठहराया है वह हमारे संग लड़ाई में न आने पाएगा न हो कि वह लड़ाई में हमारा विरोधी बन जाए फिर वह अपने स्वामी से किस रीति से मेल करे क्या लोगों के सिर ५ कटवाकर न करेगा । क्या वह वही दाऊद नहीं है जिस के विषय में लोग नाचते और गाते हुए एक दूसरे से कहते थे कि

शाऊल ने हजारों को
पर दाऊद ने लाखों को मारा है ॥

६ तब आकीश ने दाऊद को बुलाकर उस से कहा यहोवा के जीवन की सोंह तू तो सीधा है और सेना में तेरा मेरे संग आना जाना भी मुझे भावता है क्योंकि जब से तू मेरे पास आया तब से लेकर आज तक मैं ने तो तुझ में कोई बुराई नहीं पाई ७ तौभी सरदार लोग तुझे नहीं चाहते । सो अब तू कुशल से लौट जा न हो कि पलिश्ती सरदार ८ तुझे से अप्रसन्न हों । दाऊद ने आकीश से कहा मैं ने क्या किया है और जब से मैं तेरे साम्हने आया तब से आज लों तू ने अपने दास में क्या पाया है कि मैं अपने प्रभु राजा के शत्रुओं ९ से लड़ने न पाऊं । आकीश ने दाऊद को उत्तर देकर कहा हां यह मुझे मालूम है तू मेरी दृष्टि में तो परमेश्वर के दूत के समान अच्छा लगता है तौभी पलिश्ती हाकिमों ने कहा है कि वह १० हमारे संग लड़ाई में न जाने पाएगा । सो अब तू अपने प्रभु के सेवकों को लेकर जो तेरे साथ आये हैं बिहान को तड़के उठना और तुम बिहान को तड़के उठकर उजियाला होते ही ११ चले जाना । सो बिहान को दाऊद अपने जनों समेत तड़के उठकर पलिश्तियों के देश को लौट गया । और पलिश्ती यिज्रेल को चढ़ गये ॥

**३०. तीसरे** दिन जब दाऊद अपने जनों समेत सिक्लग में पहुंचा तब उन्हों ने क्या देखा कि अमालेकियों ने दक्खिन देश और सिक्लग पर चढ़ाई किई २ और सिक्लग को मारके फूंक दिया, और उस में के स्त्री आदि छोटे बड़े जितने थे सब को बंधुआई में ले गये उन्होंने किसी को मार तो नहीं डाला सभों को लेकर अपना मार्ग लिया । सो ३ जब दाऊद अपने जनों समेत उस नगर में पहुंचा तब नगर तो जला पड़ा था और स्त्रियां और बेटे बेटियां बंधुआई में चली गई थीं । सो ४ दाऊद और वे लोग जो उस के साथ थे चिल्ला-कर इतना रोये कि फिर उन्हें रोने की शक्ति न रही । और दाऊद की दो स्त्रियां यिज्रेली ५ अहीनोअम और कर्म्मेली नाबाल की स्त्री अबी-गैल बन्धुआई में गई थीं । और दाऊद बड़े ६ संकट में पड़ा क्योंकि लोग अपने बेटों बेटियों के कारण बहुत शोकित होकर उस पर पत्थर-वाह करने की चर्चा कर रहे थे पर दाऊद ने अपने परमेश्वर यहोवा को स्मरण करके[1] हियाव बान्धा ॥

७ तब दाऊद ने अहीमेलेक के पुत्र एब्यातार याजक से कहा एपोद को मेरे पास ला सो एब्यातार एपोद को दाऊद के पास ले आया । ८ और दाऊद ने यहोवा से पूछा क्या मैं इस दल का पीछा करूं क्या उस को जा पकडूंगा उसने उस से कहा पीछा कर क्योंकि तू निश्चय उस को पकड़ेगा और निःसन्देह सब कुछ छुड़ा लाएगा । ९ तब दाऊद अपने छः सौ साथी जनों को लेकर बसोर नाम नाले तक पहुचा । वहां कुछ लोग १० छोड़े जाकर रह गये । दाऊद तो चार सौ पुरुषों समेत पीछा किये चला गया पर दो सौ जो ऐसे थक गये थे कि बसोर नाले के पार न जा सके ११ वहीं रहे । उन को एक मिस्री पुरुष मैदान में मिला सो उन्होंने उसे दाऊद के पास ले जाकर रोटी दिई और उस ने उसे खाया तब उसे १२ पानी पिलाया । फिर उन्हों ने उस को अंजीर की टिकिया का एक टुकड़ा और दो गुच्छे किशमिश दिये और जब उस ने खाया तब उस के जी में जी आया उस ने तीन दिन और तीन रात से न तो रोटी खाई न पानी पिया था । १३ तब दाऊद ने उस से पूछा तू किस का जन है और कहां का है उस ने कहा मैं तो मिस्री जवान और एक अमालेकी मनुष्य का दास हूं और तीन दिन हुए कि मैं बीमार पड़ा और १४ मेरा स्वामी मुझे छोड़ गया । हम लोगों ने

(१) मूल में, यहोवा में ;

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



करेतियों की दक्खिन दिशा में और यहूदा के देश में और कालेब की दक्खिन दिशा में चढ़ाई किई और सिक्लग को आग लगाकर फूंक दिया १५ था। दाऊद ने उस से पूछा क्या तू मुझे उस दल के पास पहुंचा देगा उस ने कहा मुझ से परमेश्वर की यह किरिया खा कि मैं तुझे न तो प्राण से मारूंगा और न तेरे स्वामी के हाथ कर दूंगा तब मैं तुझे उस दल के पास पहुंचा १६ दूंगा। जब उस ने उसे पहुंचाया तब देखने में क्या आया कि वे सारी भूमि पर छिटके हुए खाते पीते और उस बड़ी लूट के कारण जो वे पलिश्तियों के देश और यहूदा देश से लाये थे १७ नाच रहे हैं। सो दाऊद उन्हें रात के पहिले पहर से लेकर दूसरे दिन की सांझ तक मारता रहा यहां लों कि चार सौ जवान छोड़ जो ऊंटों पर चढ़कर भाग गये उन में से एक भी मनुष्य न १८ बचा। और जो कुछ अमालेकी ले गये थे वह सब दाऊद ने छुड़ाया और दाऊद ने अपनी १९ दोनों स्त्रियों को भी छुड़ा लिया। बरन उन के क्या छोटे क्या बड़े क्या बेटे क्या बेटियां क्या लूट का माल सब कुछ जो अमालेकी ले गये थे उस में से कोई वस्तु न रही जो उन को न मिली हो क्योंकि दाऊद सब का सब लौटा २० लाया। और दाऊद ने सब भेड़ बकरियां और गाय बैल भी लूट लिये और इन्हें लोग यह कहते हुए अपने ढोरों के आगे हांकते गये कि २१ यह दाऊद की लूट है। तब दाऊद उन दो सौ पुरुषों के पास आया जो ऐसे थक गये थे कि दाऊद के पीछे पीछे न जा सके थे और बसोर नाले के पास छोड़ दिये गये थे और वे दाऊद से और उस के संग के लोगों से मिलने को चले और दाऊद ने उन के पास पहुंचकर २२ उन का कुशलक्षेम पूछा। तब उन लोगों में से जो दाऊद के संग गये थे सब दुष्ट और ओछे लोगों ने कहा वे लोग हमारे साथ न चले थे इस कारण हम उन्हें अपने छुड़ाये हुए लूट के माल में से कुछ न देंगे केवल एक एक मनुष्य को उस की स्त्री और बाल बच्चे देंगे कि वे उन्हें २३ लेकर चले जाएं। पर दाऊद ने कहा हे मेरे भाइयो तुम उस माल के साथ ऐसा न करने पाओगे जिसे यहोवा ने हमें दिया है और उस ने हमारी रक्षा किई और उस दल को जिस ने हमारे ऊपर चढ़ाई किई थी हमारे हाथ में कर २४ दिया है। और इस विषय में तुम्हारी कौन सुनेगा लड़ाई में जानेहारे का जैसा भाग हो सामान के पास बैठे हुए का भी वैसा ही भाग होगा दोनों एक ही समान भाग पाएंगे। और २५ दाऊद ने इस्राएलियों के लिये ऐसी ही विधि और नियम ठहराया और वह उस दिन से लेकर आगे को बरन आज लों बना है॥

फिर सिक्लग में पहुंचकर दाऊद ने यहूदी २६ पुरनियों के पास जो उस के मित्र थे लूट के माल में से कुछ कुछ भेजा और यह कहलाया कि यहोवा के शत्रुओं से लिई हुई लूट में से तुम्हारे लिये यह भेंट है। अर्थात बेतेल दक्खिन देश में के रामोत २७ यत्तीर, अरोएर सिप्मोत एश्तमो, राकाल २८,२९ यरह्मेलियों के नगरों केनियों के नगरों, होर्मा ३० कोराशान अताक, हेब्रोन आदि जितने स्थानों ३१ में दाऊद अपने जनों समेत फिरा करता था उन सब के पुरनियों के पास उस ने कुछ कुछ भेजा॥

## ३१.

पलिश्ती तो इस्राएलियों से लड़े और इस्राएली पुरुष पलिश्तियों के साम्हने से भागे। और गिल्बो नाम पहाड़ पर मारे गये। और २ पलिश्ती शाऊल और उस के पुत्रों के पीछे लगे रहे और पलिश्तियों ने शाऊल के पुत्र योनातान अबीनादाब और मल्कीशू को मार डाला। ३ और शाऊल के साथ लड़ाई और भारी होती गई और धनुर्धारियों ने उसे जा लिया और वह उन के कारण अत्यन्त व्याकुल हो गया। तब शाऊल ने अपने हथियार ढोनेहारे ४ से कहा अपनी तलवार खींचकर मेरे भोंक दे ऐसा न हो कि वे खतनारहित लोग आकर मेरे भोंक दें और मेरा ठट्ठा करें। पर उस के हथियार ढोनेहारे ने अत्यन्त भय खाकर ऐसा करना नकारा तब शाऊल अपनी तलवार खड़ी करके उस पर गिर पड़ा। यह देखकर कि ५ शाऊल मर गया उस का हथियार ढोनेहारा भी अपनी तलवार पर आप गिरके उस के साथ मर गया। यों शाऊल और उस के तीनों पुत्र ६ और उस का हथियार ढोनेहारा और उस के सारे जन उसी दिन एक संग मर गये। यह ७ देखकर कि इस्राएली पुरुष भाग गये और शाऊल और उस के पुत्र मर गये उस तराई की परली ओरवाले और यर्दन के पारवाले भी इस्राएली मनुष्य अपने अपने नगर को छोड़ भाग गये और पलिश्ती आकर उन में रहने लगे॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



८ दूसरे दिन जब पलिश्ती मारे हुओं के माल को लूटने आये तब उन को शाऊल और उस के तीनों पुत्र गिल्बो पहाड़ पर पड़े हुए मिले। ९ सो उन्हों ने शाऊल का सिर काटा और हथियार लूट लिये और पलिश्तियों के देश के सब स्थानों में दूतों को इस लिये भेजा कि उन के देवालयों और साधारण लोगों में यह शुभ १० समाचार देते जाएं । तब उन्हों ने उस के हथियार तो अश्तोरेत नाम देवियों के मन्दिर में रक्खे और उस की लोथ बेत्शान की शहरपनाह में जड़ दिई । ११ जब गिलाद में के याबेश के निवासियों ने सुना कि पलिश्तियों ने शाऊल से क्या क्या किया है, १२ तब सब शूरवीर चले और रातोंरात जाकर शाऊल और उस के पुत्रों की लोथें बेत्शान की शहरपनाह पर से याबेश में ले आये और वहीं फूंक दिईं। १३ तब उन्हों ने उन की हड्डियां लेकर याबेश में के झाऊ के नीचे गाड़ दिईं और सात दिन का उपवास किया ॥

---

# शमूएल नाम दूसरी पुस्तक ।

---

(दाऊद का शाऊल के खून का दण्ड देना.)

१. शाऊल के मरने के पीछे जब दाऊद अमालेकियों को मारके लौटा और दाऊद को सिकलग में २ रहते दो दिन हो गये, तब तीसरे दिन छावनी में से शाऊल के पास से एक पुरुष कपड़े फाड़े सिर पर धूलि डाले हुए आया और जब वह दाऊद के पास पहुंचा तब भूमि पर गिरके दण्ड- ३ वत किई । दाऊद ने उस से पूछा तू कहां से आया है उस ने उस से कहा मैं इस्राएली ४ छावनी में से बचकर आया हूं। दाऊद ने उस से पूछा वहां क्या बात हुई मुझे बता उस ने कहा यह कि लोग रणभूमि छोड़कर भाग गये और बहुत लोग मारे गये और शाऊल और उसका पुत्र योनातान भी मारे गये ५ हैं। दाऊद ने उस समाचार देनेहारे जवान से पूछा कि तू कैसे जानता है कि शाऊल ६ और उस का पुत्र योनातान मर गये । समाचार देनेहारे जवान ने कहा संयोग से मैं गिल्बो पहाड़ पर था तो क्या देखा कि शाऊल अपने भाले की टेक लगाये हुए है फिर मैं ने यह भी देखा कि उस का पीछा किये हुए रथ और ७ सवार बड़े वेग से दौड़े आते हैं । उस ने पीछे फिरके मुझे देखा और मुझे पुकारा मैं ने कहा ८ क्या आज्ञा । उस ने मुझ से पूछा तू कौन है मैं ९ ने उस से कहा मैं तो अमालेकी हूं। उस ने मुझ से कहा मेरे पास[1] खड़ा होकर मुझे मार डाल क्योंकि मेरा सिर तो घूमा जाता है पर प्राण नहीं निकलता[2] । १० सो मैं ने यह निश्चय करके कि वह गिर जाने के पीछे नहीं बच सकता उस के पास[3] खड़े होकर उसे मार डाला और मैं उस के सिर का मुकुट और उस के हाथ का कंकन लेकर यहां अपने प्रभु के पास आया ११ हूं। तब दाऊद ने अपने कपड़े पकड़कर फाड़े और जितने पुरुष उसके संग थे उन्हों ने भी १२ वैसा ही किया। और वे शाऊल और उस के पुत्र योनातान और यहोवा की प्रजा और इस्राएल के घराने के लिये छाती पीटने और रोने लगे और सांझ लों कुछ न खाया इस कारण कि वे तलवार से मारे गये थे । १३ फिर दाऊद ने उस समाचार देनेहारे जवान से पूछा तू कहां का है उस ने कहा मैं तो परदेशी का बेटा अर्थात अमालेकी हूं । १४ दाऊद ने उस से कहा तू यहोवा के अभिषिक्त को नाश करने के लिये हाथ बढ़ाने से क्यों नहीं डरा । १५ तब दाऊद ने एक जवान को बुलाकर कहा निकट जाकर उस पर प्रहार कर । सो उस ने उसे

(१) वा. मुझ पर । (२) मूल में. मेरा प्राण मुझ में अब लों समूचा है । (३) वा. उस पर ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१६ ऐसा मारा कि वह मर गया। और दाऊद ने उस से कहा तेरा खून तेरे ही सिर पर पड़े क्योंकि तू ने यह कहकर कि मैं ही ने यहोवा के अभिषिक्त को मार डाला अपने मुंह से अपने ही विरुद्ध साक्षी दिई है॥

( शाऊल और योनातान के लिये दाऊद का बनाया हुआ विलापगीत. )

१७ तब दाऊद ने शाऊल और उस के पुत्र योनातान के विषय यह विलापगीत बनाया,
१८ और यहूदियों को यह धनुष नाम गीत सिखाने की आज्ञा दिई। यह याशार नाम पुस्तक में लिखा हुआ है॥

१९ हे इस्राएल तेरा शिरोमणि तेरे ऊंचे स्थानों पर मारा गया
शूरबीर क्योंकर गिर पड़े हैं।
२० गत में यह न बताओ
और न अश्कलोन की सड़कों में प्रचारो
न हो कि पलिश्ती स्त्रियां आनन्दित हों
न हो कि खतनारहित लोगों की बेटियां हुलसने लगें।
२१ हे गिल्बो पहाड़ो
तुम पर न ओस पड़े न बरषा हो न भेंट के योग्य उपजवाले खेत पाये जायें
क्योंकि वहां शूरबीरों की ढालें अशुद्ध हो गईं
और शाऊल की ढाल बिना तेल लगाये रह गई
२२ जूझे हुओं के लोहू बहाने से और शूरबीरों की चर्बी खाने से
योनातान का धनुष लौट न जाता था
और न शाऊल की तलवार छूछी फिर आती थी।
२३ शाऊल और योनातान जीते जी तो प्रिय और मनभाऊ थे
और मृत्यु के समय अलग न हुए
वे उकाब से भी वेग चलनेहारे
और सिंह से अधिक पराक्रमी थे।
२४ हे इस्राएली स्त्रियो शाऊल के लिये रोओ
वह तो तुम्हें लाही रंग के वस्त्र पहिनाकर सुख देता
और तुम्हारे वस्त्रों के ऊपर सोने के गहने पहिनाता था।
२५ युद्ध के बीच शूरबीर कैसे गिर गये
हे योनातान हे ऊंचे स्थानों पर जूझे हुए,
२६ हे मेरे भाई योनातान मैं तेरे कारण दुःख में हूं
तू मुझे बहुत मनभाऊ जान पड़ता था
तेरा प्रेम मुझ पर अनूप
बरन स्त्रियों के प्रेम से भी बढ़कर था॥
२७ शूरबीर क्योंकर गिर गये
और युद्ध के हथियार कैसे नाश हो गये हैं॥

( दाऊद के हेब्रोन में राज्य करने का वृत्तान्त. )

**२. इस** के पीछे दाऊद ने यहोवा से पूछा कि क्या मैं यहूदा के किसी नगर में जाऊं यहोवा ने उस से कहा हां जा दाऊद ने फिर पूछा किस नगर में जाऊं उस ने कहा हेब्रोन में। २ सो दाऊद यिज्रेली अहीनोअम और कर्मेली नाबाल की स्त्री अबीगैल नाम अपनी दोनों स्त्रियों समेत वहां गया। ३ और दाऊद अपने साथियों को भी एक एक के घराने समेत वहां ले गया और वे हेब्रोन के गांवों में रहने लगे। ४ और यहूदी लोग गये और वहां दाऊद का अभिषेक किया कि वह यहूदा के घराने का राजा हो॥

और दाऊद को यह समाचार मिला की जिन्हों ने शाऊल को मिट्टी दिई सो गिलाद के याबेश नगर के लोग हैं। ५ सो दाऊद ने दूतों से गिलाद के याबेश के लोगों के पास यह कहला भेजा यहोवा की आशीस तुम पर हो क्योंकि तुम ने अपने प्रभु शाऊल पर यह कृपा करके उस को मिट्टी दिई। ६ सो अब यहोवा तुम से कृपा और सच्चाई का बर्ताव करे और मैं भी तुम्हारी इस भलाई का बदला तुम को दूंगा क्योंकि तुम ने यह काम किया है। ७ और अब हियाव बान्धो और पुरुषार्थ करो क्योंकि तुम्हारा प्रभु शाऊल मर गया और यहूदा के घराने ने अपने ऊपर राजा होने को मेरा अभिषेक किया है॥

८ पर नेर का पुत्र अब्नेर जो शाऊल का प्रधान सेनापति था उस ने शाऊल के पुत्र ईश्बोशेत को संग ले पार जाकर महनैम में पहुंचाया, ९ और उसे गिलाद अशूरियों के देश यिज्रेल एप्रैम बिन्यामीन बरन सारे इस्राएल के देश पर राजा किया। १० शाऊल का पुत्र ईश्बोशेत जब वह इस्राएल पर राज्य करने लगा तब चालीस बरस का था और दो बरस लों राज्य करता रहा पर यहूदा का घराना दाऊद के पक्ष में रहा। ११ और दाऊद के हेब्रोन में यहूदा के घराने पर राज्य करने का समय साढे सात बरस था॥

१२ और नेर का पुत्र अब्नेर और शाऊल के पुत्र

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



इशबोशेत के जन महनैम से गिबोन को आये । १३ तब सरूयाह का पुत्र योआब और दाऊद के जन हेब्रोन से निकलकर उन से गिबोन के पोखरे के पास मिले और दोनों दल उस पोखरे की एक १४ एक ओर बैठ गये । तब अब्नेर ने योआब से कहा जवान लोग उठकर हमारे साम्हने खेलें योआब १५ ने कहा अच्छा वे उठें । सो वे उठे और बिन्यामीन अर्थात शाऊल के पुत्र इशबोशेत के पक्ष के लिये बारह जन गिनकर निकले और दाऊद के १६ जनों में से भी बारह निकले । और उन्हों ने एक दूसरे का सिर पकड़कर अपनी अपनी तलवार एक दूसरे के पांजर में भोंक दिई सो वे एक ही संग मरे इस से उस स्थान का नाम १७ हेल्कथस्सूरीम[1] पड़ा वह गिबोन में है । और उस दिन बड़ा घोर युद्ध हुआ और अब्नेर और इस्राएल के पुरुष दाऊद के जनों से हार गये । १८ वहां तो योआब अबीशै और असाहेल नाम सरूयाह के तीनों पुत्र थे और असाहेल बनैले १९ चिकारे के समान वेग दौड़नेहारा था । सो असाहेल अब्नेर का पीछा करने लगा और उस का पीछा करते हुए न तो दहिनी ओर मुड़ा न २० बाईं ओर । अब्नेर ने पीछे फिरके पूछा क्या तू २१ असाहेल है उस ने कहा हां मैं वही हूं । अब्नेर ने उस से कहा चाहे दहिनी चाहे बाईं ओर मुड़ किसी जवान को पकड़कर उस का बकतर ले ले पर असाहेल ने उस का पीछा छोड़ने से २२ नाह किया । अब्नेर ने असाहेल से फिर कहा मेरा पीछा छोड़ दे मुझ को क्यों तुझे मारके मिट्टी में मिला देना पड़े ऐसा करके मैं तेरे भाई योआब को अपना मुख कैसे दिखा- २३ ऊंगा । तौभी उस ने हट जाने को नकारा सो अब्नेर ने अपने भाले की पिछाड़ी उस के पेट में ऐसे मारी कि भाला वारपार होकर पीछे निकला सो वह वहीं गिरके मर गया और जितने लोग उस स्थान पर आये जहां असा- २४ हेल गिरके मर गया सो सब खड़े रहे । पर योआब और अबीशै अब्नेर का पीछा किये रहे और सूर्य्य डूबते डूबते वे अम्मा नाम उस पहाड़ी लों पहुंचे जो गिबोन के जंगल के मार्ग २५ में गीह के साम्हने है । और बिन्यामीनी अब्नेर के पीछे होकर एक दल हो गये और २६ एक पहाड़ी की चोटी पर खड़े हुए । तब अब्नेर योआब को पुकारके कहने लगा क्या तलवार

(१) अर्थात. छूरियों का खेत ।

सदा लों मारती रहे क्या तू नहीं जानता कि इस का फल दुखदाई[1] होगा तू कब लों अपने लोगों को आज्ञा न देगा कि अपने भाइयों का पीछा छोड़ कर लौटो । योआब ने कहा पर- २७ मेश्वर के जीवन की सोंह कि यदि तू न बोला होता तो निःसंदेह लोग सवेरे ही चले जाते और अपने अपने भाई का पीछा न करते । तब २८ योआब ने नरसिंगा फूंका और सब लोग ठहर गये और फिर इस्राएलियों का पीछा न किया और लड़ाई फिर न किई । और अब्नेर अपने २९ जनों समेत उसी दिन रातों रात आराबा से होकर गया और यर्दन के पार हो सारे बित्रोन देश होकर महनैम में पहुंचा । और योआब ३० अब्नेर का पीछा छोड़कर लौटा और जब उस ने सब लोगों को इकट्ठा किया तब क्या देखा कि दाऊद के जनों में से उन्नीस पुरुष और असाहेल भी नहीं हैं । पर दाऊद के जनों ने ३१ बिन्यामीनियों और अब्नेर के जनों को ऐसा मारा कि उन में से तीन सौ साठ जन मर गये । और उन्हों ने असाहेल को उठा कर उस के ३२ पिता के कबरिस्तान में जो बैतलेहेम में था मिट्टी दिई तब योआब अपने जनों समेत रात भर चल कर पह फटते हेब्रोन में पहुंचा ॥

**३. शाऊल** के घराने और दाऊद के घराने के बीच बहुत दिन लों लड़ाई होती रही पर दाऊद प्रबल होता गया और शाऊल का घराना निर्बल पड़ता गया ॥

२ और हेब्रोन में दाऊद के पुत्र उत्पन्न हुए उस का जेठा बेटा अम्नोन था जो यिज्रेली ३ अहीनोअम से जन्मा था । और उस का दूसरा किलाब था जिस की मा कर्मेली नाबाल की स्त्री अबीगैल थी तीसरा अबशालोम जो गशूर के ४ राजा तल्मै की बेटी माका से जन्मा था, चौथा अदोनिय्याह जो हग्गीत से जन्मा था पांचवां ५ शपत्याह जिसकी मा अबीतल थी, छठवां यित्राम जो एग्ला नाम दाऊद की स्त्री से जन्मा । हेब्रोन में दाऊद से ये ही उत्पन्न हुए ॥

६ जब शाऊल और दाऊद दोनों के घरानों के बीच लड़ाई हो रही थी तब अब्नेर शाऊल के घराने ७ की सहायता में बल बढ़ाता गया । शाऊल के तो एक रखेली थी जिस का नाम रिस्पा था

(१) मूल में कड़वाहट ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



वह अय्या की बेटी थी और ईश्बोशेत ने अब्नेर से पूछा तू मेरे पिता की रखेली के पास ८ क्यों गया। ईश्बोशेत की बातों के कारण अब्नेर अति क्रोधित होकर कहने लगा क्या मैं यहूदा के कुत्ते का सिर हूं आज लों मैं तेरे पिता शाऊल के घराने और उस के भाइयों और मित्रों को प्रीति दिखाता आया हूं कि तुझे दाऊद के हाथ पड़ने नहीं दिया फिर तू अब मुझ पर उस स्त्री के विषय दोष लगाता ९ है। यदि मैं दाऊद के साथ ईश्वर की किरिया के अनुसार बर्ताव न करूं तो परमेश्वर अब्नेर १० से वैसाही बरन उस से भी अधिक करे। अर्थात मैं राज्य को शाऊल के घराने से छीनूंगा और दाऊद की राजगद्दी दान से लेकर बेर्शेबा लों इस्राएल और यहूदा के ऊपर स्थिर करूंगा। ११ और वह अब्नेर को कोई उत्तर न दे सका इस लिये कि वह उस से डरता था॥

१२ तब अब्नेर ने उस के नाम से दाऊद के पास दूतों से कहला भेजा कि देश किस का है और यह भी कहला भेजा कि तू मेरे साथ वाचा बांध और मैं तेरी सहायता करूंगा कि सारे इस्राएल के मन तेरी ओर फेर दूं। १३ दाऊद ने कहा भला मैं तेरे साथ वाचा तो बांधूंगा पर एक बात मैं तुझ से चाहता हूं कि जब तू मुझ से भेंट करने आए तब यदि तू पहिले शाऊल की बेटी मीकल को न ले आए १४ तो मुझ से भेंट न होगी। फिर दाऊद ने शाऊल के पुत्र ईश्बोशेत के पास दूतों से यह कहला भेजा कि मेरी स्त्री मीकल जिसे मैं ने एक सौ पलिश्तियों की खलड़ियां देकर अपनी १५ कर लिया था उस को मुझे दे दे। सो ईश्बोशेत ने लोगों को भेजकर उसे लैश के पुत्र पल्ती-१६ एल के पास से छीन लिया। और उस का पति उस के साथ चला और बहूरीम लों उस के पीछे रोता हुआ चला गया तब अब्नेर ने उस से कहा लौट जा सो वह लौट गया॥

१७ और अब्नेर ने इस्राएल के पुरनियों के संग इस प्रकार की बातचीत किई कि पहिले तो तुम लोग चाहते थे कि दाऊद हमारे ऊपर राजा १८ हो। सो अब वैसा करो क्योंकि यहोवा ने दाऊद के विषय यह कहा है कि अपने दास दाऊद के द्वारा मैं अपनी प्रजा इस्राएल को पलिश्तियों बरन उन के सब शत्रुओं के हाथ से छुड़ाऊंगा। १९ फिर अब्नेर ने बिन्यामीन से भी बातें किईं फिर अब्नेर हेब्रोन को चला गया कि इस्राएल और बिन्यामीन के सारे घराने को जो कुछ अच्छा लगा सो दाऊद को सुनाए। सो २० अब्नेर बीस पुरुष संग लेकर हेब्रोन में आया और दाऊद ने उस के और उस के संगी पुरुषों के लिये जेवनार किई। तब अब्नेर ने दाऊद २१ से कहा मैं उठकर जाऊंगा और अपने प्रभु राजा के पास सब इस्राएल को इकट्ठा करूंगा कि वे तेरे साथ वाचा बांधें और तू अपनी इच्छा के अनुसार राज्य कर सके। सो दाऊद ने अब्नेर को बिदा किया और वह कुशल से चला गया। तब दाऊद के कई एक जन २२ योआब समेत कहीं चढ़ाई करके[1] बहुत सी लूट लिये हुए आ गये और अब्नेर दाऊद के पास हेब्रोन में न था क्योंकि उस ने उस को बिदा कर दिया था और वह कुशल से चला गया था। जब योआब और उस के साथ की सारी २३ सेना आई तब लोगों ने योआब को बताया कि नेर का पुत्र अब्नेर राजा के पास आया था और उस ने उस को बिदा कर दिया और वह कुशल से चला गया। सो योआब ने राजा के २४ पास जाकर कहा तू ने यह क्या किया है अब्नेर जो तेरे पास आया था सो क्या कारण है कि तू ने उस को जाने दिया और वह चला गया है। तू नेर के पुत्र अब्नेर को जानता होगा २५ कि वह तुझे धोखा देने और तेरे आने जाने और सारे काम का भेद लेने आया था। योआब ने दाऊद के पास से निकलकर दाऊद २६ के अनजाने अब्नेर के पीछे दूत भेजे और वे उस को सीरा नाम कुण्ड से लौटा ले आये। जब २७ अब्नेर हेब्रोन को लौट आया तब योआब उस से एकान्त में बातें करने के लिये उस को फाटक के भीतर अलग ले गया और वहां अपने भाई असाहेल के खून के पलटे में उस के पेट में ऐसा मारा कि वह मर गया। इस के पीछे जब २८ दाऊद ने यह सुना तब कहा नेर के पुत्र अब्नेर के खून के विषय मैं अपनी प्रजा समेत यहोवा की दृष्टि में सदा निर्दोष रहूंगा। वह योआब २९ और उस के पिता के सारे घराने को लगे और योआब के वंश में प्रमेह का रोगी और कोढ़ी और बैसाखी का टेक लगानेहारा और तलवार से खेत आनेहारा और भूखों मरनेहारा सदा होते रहें। योआब और उस के भाई अबीशै ने ३०

(१) मूल में, दल से।



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



अब्नेर को इस कारण घात किया कि उस ने उन के भाई असाहेल को गिबोन में लड़ाई के समय मार डाला था ॥

३१ तब दाऊद ने योआब और अपने सब संगी लोगों से कहा अपने वस्त्र फाड़ो और कमर में टाट बांधकर अब्नेर के आगे आगे चलो । और ३२ दाऊद राजा आप अर्थी के पीछे पीछे चला । सो अब्नेर को हेब्रोन में मिट्टी दिई गई और राजा अब्नेर की कबर के पास फूट फूटकर रोया और ३३ सब लोग भी रोये । तब दाऊद ने अब्नेर के विषय यह विलापगीत बनाया कि

क्या उचित था कि अब्नेर मूढ़ की नाईं मरे ।

३४ न तो तेरे हाथ बांधे गये न तेरे पांवों में बेड़ियां डाली गईं

जैसे कोई कुटिल मनुष्यों से मारा जाए वैसे ही तू मारा गया ।

३५ तब सब लोग उस के विषय फिर रो उठे । तब सब लोग कुछ दिन रहते दाऊद को रोटी खिलाने आये पर दाऊद ने किरिया खाकर कहा यदि मैं सूर्य्य के अस्त होने से पहिले रोटी वा और कोई वस्तु खाऊं तो परमेश्वर मुझ से ३६ ऐसा ही बरन इस से भी अधिक करे । सब लोगों ने इस को जाना और इस से प्रसन्न हुए वैसे ही जो कुछ राजा करता था उस से सब लोग ३७ प्रसन्न होते थे । सो उन सब लोगों ने बरन सारे इस्राएल ने भी उसी दिन जान लिया कि नेर के पुत्र अब्नेर का मार डाला जाना राजा की ३८ ओर से नहीं हुआ । और राजा ने अपने कर्म्मचारियों से कहा क्या तुम लोग नहीं जानते कि इस्राएल में आज के दिन एक ३९ प्रधान और प्रतापी मनुष्य मरा है । और यद्यपि मैं अभिषिक्त राजा हूं तौभी आज निर्बल हूं और वे सरूयाह के पुत्र मुझ से अधिक प्रचण्ड हैं पर यहोवा बुराई के करनेहारे को उस की बुराई के अनुसार ही पलटा दे ॥

## ४.

**जब** शाऊल के पुत्र ने सुना कि अब्नेर हेब्रोन में मारा गया तब उस के हाथ ढीले पड़ गये और सब इस्राएली भी २ घबरा गये । शाऊल के पुत्र के तो दो जन थे जो दलों के प्रधान थे एक का नाम बाना और दूसरे का नाम रेकाब था ये दोनों बेरोतवासी बिन्यामीनी रिम्मोन के पुत्र थे क्योंकि बेरोत भी बिन्यामीन के भाग में गिना जाता है ३ और बेरोती लोग गित्तैम को भाग गये और आज के दिन लों वहीं परदेशी होकर रहते हैं ॥

४ शाऊल के पुत्र योनातान के एक लंगड़ा बेटा था । वह पांच बरस का हुआ कि यिज्रेल से शाऊल और योनातान का समाचार आया तब उस की धाई उसे उठाकर भागी और उस के उतावली से भागने के कारण वह गिरके लंगड़ा हो गया और उस का नाम मपीबोशेत था ॥

५ उस बेरोती रिम्मोन के पुत्र रेकाब और बाना जाकर कड़े घाम के समय ईश्बोशेत के घर में जब वह दोपहर को विश्राम कर रहा था घुस ६ गये । सो वे गेहूं ले जाने के बहाने से घर के बीच घुस गये और उस के पेट में मारा तब रेकाब और उस का भाई बाना भाग निकले । ७ जब वे घर में घुसे और वह सोने की कोठरी में चारपाई पर सोता था तब उन्हों ने उसे मार डाला और उस का सिर काट लिया और उस का सिर लेकर रातोंरात अराबा के मार्ग से ८ चले । और वे ईश्बोशेत का सिर हेब्रोन में दाऊद के पास ले जाकर राजा से कहने लगे देख शाऊल जो तेरा शत्रु और तेरे प्राण का ग्राहक था उस के पुत्र ईश्बोशेत का यह सिर है सो आज के दिन यहोवा ने शाऊल और उस के वंश से मेरे प्रभु राजा का पलटा लिया है । ९ दाऊद ने बेरोती रिम्मोन के पुत्र रेकाब और उस के भाई बाना को उत्तर देकर उन से कहा यहोवा जो मेरे प्राण को सारी विपत्तियों से १० छुड़ाता आया है उस के जीवन की सोंह, जब किसी ने यह जान कर कि मैं शुभ समाचार देता हूं सिक्लग में मुझ को शाऊल के मरने का समाचार दिया तब मैं ने उस को पकड़ कर घात कराया सो उस को समाचार का यही ११ बदला मिला । फिर जब दुष्ट मनुष्यों ने एक निर्दोष मनुष्य को उसी के घर में बरन उस की चारपाई ही पर घात किया तो मैं अब अवश्य ही उस के खून का पलटा तुम से लूंगा और तुम्हें धरती पर से नाश कर डालूंगा । १२ सो दाऊद ने जवानों को आज्ञा दिई और उन्हों ने उन को घात कर के उन के हाथ पांव काट दिये और उन की लोथों को हेब्रोन के पोखरे के पास टांग दिया तब ईश्बोशेत के सिर को उठाकर हेब्रोन में अब्नेर की कबर में गाड़ दिया ॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


(दाऊद के यरूशलेम में राज्य करने का आरंभ.)

५. तब इस्राएल के सब गोत्र दाऊद के पास हेब्रोन में आकर कहने लगे सुन हम लोग और तू एक ही हाड़ मांस २ हैं। फिर अगले दिनों में जब शाऊल हमारा राजा था तब भी इस्राएल का अगुआ तू ही था और यहोवा ने तुझ से कहा कि मेरी प्रजा इस्राएल का चरवाहा और इस्राएल का प्रधान ३ तू ही होगा। सो सब इस्राएली पुरनिये हेब्रोन में राजा के पास आये और दाऊद राजा ने उनके साथ हेब्रोन में यहोवा के साम्हने वाचा बांधी और उन्हों ने इस्राएल का राजा होने के लिये दाऊद का अभिषेक किया॥

४ दाऊद तीस बरस का होकर राज्य करने लगा और चालीस बरस तक राज्य करता रहा। ५ साढ़े सात बरस तक तो उस ने हेब्रोन में यहूदा पर राज्य किया और तेंतीस बरस तक यरूशलेम में सारे इस्राएल और यहूदा पर राज्य ६ किया। तब राजा ने अपने जनों को साथ लिये हुए यरूशलेम को जाकर यबूसियों पर चढ़ाई किई जो उस देश के निवासी थे। उन्होंने यह समझकर कि दाऊद यहां पैठ न सकेगा उस से कहा जब लों तू अन्धों और लंगड़ों को दूर न ७ करे तब लों यहां पैठने न पाएगा। तौभी दाऊद ने सिय्योन नाम गढ़ को ले लिया वही दाऊद- ८ पुर भी कहावता है। उस दिन दाऊद ने कहा जो कोई यबूसियों को मारना चाहे सो चाहिये कि मोहड़ी से होकर चढ़े और अन्धे और लंगड़े जिन से दाऊद जी से घिन करता है उन्हें मारे। इस से यह कहावत चली कि अन्धे और ९ लंगड़े भवन में आने न पाएंगे। और दाऊद उस गढ़ में रहने लगा और उस का नाम दाऊद-पुर रक्खा और दाऊद ने चारों ओर मिल्लो से १० लेकर भीतर की ओर शहरपनाह बनवाई। और दाऊद की बड़ाई अधिक होती गई और सेनाओं का परमेश्वर यहोवा उस के संग रहता था॥

११ और सोर के राजा हीराम ने दाऊद के पास दूत और देवदारु की लकड़ी और बढ़ई और राज भेजे और उन्होंने दाऊद के लिये १२ एक भवन बनाया। और दाऊद को निश्चय हो गया कि यहोवा ने मुझे इस्राएल का राजा करके स्थिर किया और अपनी इस्राएली प्रजा के निमित्त मेरा राज्य बढ़ाया है॥

जब दाऊद हेब्रोन से आया उस के पीछे उस १३ ने यरूशलेम में से और और रखेलियां रख लिईं और स्त्रियां कर लिईं और उस के और बेटे बेटियां उत्पन्न हुईं। उस के जो सन्तान १४ यरूशलेम में उत्पन्न हुए उन के ये नाम हैं अर्थात शम्मू शोबाब नातान सुलैमान, यिभार १५ एलीशू नेपेग यापी, एलीशामा एल्यादा और १६ एलीपेलेत॥

जब पलिश्तियों ने यह सुना कि इस्राएल १७ का राजा होने के लिये दाऊद का अभिषेक हुआ तब सब पलिश्ती दाऊद की खोज में निकले यह सुनकर दाऊद गढ़ में चला गया। तब पलिश्ती आकर रपाईम नाम तराई में १८ फैल गये। सो दाऊद ने यहोवा से पूछा क्या १९ मैं पलिश्तियों पर चढ़ाई करूं क्या तू उन्हें मेरे हाथ कर देगा यहोवा ने दाऊद से कहा चढ़ाई कर क्योंकि मैं निश्चय पलिश्तियों को तेरे हाथ कर दूंगा। सो दाऊद बाल्परासीम २० को गया और दाऊद ने उन्हें वहीं मारा तब उस ने कहा यहोवा मेरे साम्हने होकर मेरे शत्रुओं पर जल की धारा की नाईं टूट पड़ा है इस कारण उस ने उस स्थान का नाम बाल-परासीम[1] रक्खा। वहां उन्होंने अपनी मूरतों २१ को छोड़ दिया और दाऊद और उस के जन उन्हें उठा ले गये॥

फिर दूसरी बार पलिश्ती चढ़ाई करके रपा- २२ ईम नाम तराई में फैल गये। जब दाऊद ने २३ यहोवा से पूछा तब उस ने कहा चढ़ाई न कर उन के पीछे से घूमकर तूत वृक्षों के साम्हने से उन पर छापा मार। और जब तूत वृक्षों की २४ फुनगियों में से सेना के चलने की सी आहट तुझे सुन पड़े तब यह जानकर फुर्ती करना कि यहोवा पलिश्तियों की सेना के मारने को मेरे आगे अभी पधारा है। यहोवा की इस आज्ञा २५ के अनुसार करके दाऊद गेबा से लेकर गेजेर लों पलिश्तियों को मारता गया॥

(पवित्र संदूक का यरूशलेम में पहुंचाया जाना.)

६. फिर दाऊद ने एक और बार इस्राएल में से सब बड़े बीरों को जो तीस हजार थे इकट्ठा किया। तब दाऊद २ और जितने लोग उस के संग थे वे सब उठकर यहूदा के बाले नाम स्थान से चले कि परमेश्वर

(१) अर्थात, टूट पड़ने का स्थान।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



का वह संदूक ले आएं जो करूबों पर बिराजनेहारे सेनाओं के यहोवा का कहावता है[1]। ३ सो उन्हों ने परमेश्वर का संदूक एक नई गाड़ी पर चढ़ाकर टीले पर रहनेहारे अबीनादाब के घर से निकाला और अबीनादाब के उज्जा और अह्‌यो नाम दो पुत्र उस नई गाड़ी को हांकने ४ लगे। सो उन्हों ने उस को परमेश्वर के संदूक समेत टीले पर रहनेहारे अबीनादाब के घर से बाहर निकाला और अह्‌यो संदूक के आगे आगे ५ चला। और दाऊद और इस्राएल का सारा घराना यहोवा के आगे सनौबर की लकड़ी के बने हुए सब प्रकार के बाजे और बीणा सारंगियां डफ डमरू झांझ बजाते रहे। ६ जब वे नाकोन के खलिहान तक आये तब उज्जा ने अपना हाथ परमेश्वर के संदूक की ओर बढ़ाकर उसे थाम लिया क्योंकि बैलों ने ठोकर खाई। ७ तब यहोवा का कोप उज्जा पर भड़क उठा और परमेश्वर ने उस के दोष के कारण उस को वहां ऐसा मारा कि वह वहां परमेश्वर के ८ संदूक के पास मर गया। तब दाऊद अप्रसन्न हुआ इस लिये कि यहोवा उज्जा पर टूट पड़ा था और उस ने उस स्थान का नाम पेरेसुज्जा[2] ९ रक्खा यह नाम आज के दिन लों पड़ा है। और उस दिन दाऊद यहोवा से डरकर कहने लगा १० यहोवा का संदूक मेरे यहां क्योंकर आए। सो दाऊद ने यहोवा के संदूक को अपने यहां दाऊदपुर में पहुंचाना न चाहा पर गत्वासी ११ ओबेदेदोम के यहां पहुंचाया। और यहोवा का संदूक गती ओबेदेदोम के घर में तीन महीने रहा और यहोवा ने ओबेदेदोम और उस के १२ सारे घराने को आशीस दिई। तब दाऊद राजा को यह बताया गया कि यहोवा ने ओबेदेदोम के घराने पर और जो कुछ उस का है उस पर भी परमेश्वर के संदूक के कारण आशीस दिई है सो दाऊद ने जाकर परमेश्वर के संदूक को ओबेदेदोम के घर से दाऊदपुर में आनन्द १३ के साथ पहुंचा दिया। जब यहोवा के संदूक के उठानेहारे छः कदम चल चुके तब दाऊद ने एक बैल और एक पोसा हुआ बछड़ा बलि कराया। १४ और दाऊद सन का एपोद कमर में कसे हुए यहोवा के सम्मुख तन मन से नाचता रहा। १५ सो दाऊद और इस्राएल का सारा घराना यहोवा के संदूक को जयजयकार करते और नरसिंगा फूंकते हुए ले चला। १६ जब यहोवा का सन्दूक दाऊदपुर में आ रहा था तब शाऊल की बेटी मीकल ने खिड़की में से झांककर दाऊद राजा को यहोवा के सन्मुख नाचते कूदते देखा और उसे मन ही मन तुच्छ जाना। १७ सो लोग यहोवा का संदूक भीतर ले आये और उस के स्थान में अर्थात उस तंबू में रक्खा जो दाऊद ने उस के लिये खड़ा कराया था और दाऊद ने यहोवा के सन्मुख होमबलि और मेलबलि चढ़ाये। १८ जब दाऊद होमबलि और मेलबलि चढ़ा चुका तब उस ने सेनाओं के यहोवा के नाम से प्रजा को आशीर्वाद दिया। १९ तब उस ने सारी प्रजा को अर्थात क्या स्त्री क्या पुरुष सारी इस्राएली भीड़ के लोगों को एक एक रोटी और एक एक टुकड़ा मांस और किशमिश की एक एक टिकिया बंटवा दिई। तब प्रजा के सब लोग अपने अपने घर चले गये। २० तब दाऊद अपने घराने को आशीर्वाद देने के लिये लौटा और शाऊल की बेटी मीकल दाऊद से मिलने को निकलकर कहने लगी आज इस्राएल का राजा जब अपना शरीर अपने कर्म्मचारियों की लौंडियों के साम्हने ऐसा उघाड़े हुए था जैसा कोई निकम्मा अपना तन उघारे रहता है तब क्या ही प्रतापी देख पड़ता था। २१ दाऊद ने मीकल से कहा यहोवा जिस ने तेरे पिता और उस के सारे घराने की सन्ती मुझ को चुनकर अपनी प्रजा इस्राएल का प्रधान होने को ठहरा दिया है उस के सन्मुख मैं ऐसा खेला और मैं यहोवा के सन्मुख खेला करूंगा भी। २२ और इस से भी मैं अधिक तुच्छ बनूंगा और अपने लेखे नीच ठहरूंगा और जिन लौंडियों की तू ने चर्चा किई वे भी मेरा आदरमान करेंगी। २३ और शाऊल की बेटी मीकल के मरने के दिन लों उस के कोई सन्तान न हुआ॥

(दाऊद का मन्दिर बनवाने की इच्छा करना और यहोवा का दाऊद के वंश में सनातन राज्य स्थिर करने का बचन देना।)

**७. जब** राजा अपने भवन में रहता था और यहोवा ने उस को उस के चारों ओर के सब शत्रुओं से विश्राम दिया था, २ तब राजा नातान नाम नबी से

(१) मूल में. जिस पर नाम करूबों पर बिराजनेहारे सेनाओं के यहोवा का नाम पुकारा गया।
(२) अर्थात, उज्जा पर टूट पड़ना।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



कहने लगा देख मैं तो देवदारु के बने हुए घर में रहता हूं परन्तु परमेश्वर का संदूक तंबू में ३ रहता है। नातान ने राजा से कहा जो कुछ तेरे मन में हो उसे कर क्योंकि यहोवा तेरे संग ४ है। उसी दिन रात को यहोवा का यह बचन ५ नातान के पास पहुंचा कि, जाकर मेरे दास दाऊद से कह यहोवा यों कहता है कि क्या तू ६ मेरे निवास के लिये घर बनवाएगा। जिस दिन से मैं इस्राएलियों को मिस्र से निकाल लाया आज के दिन लों मैं कभी घर में नहीं रहा तंबू के ७ निवास में आया जाया करता हूं। जहां जहां मैं सारे इस्राएलियों के बीच आया जाया किया क्या मैं ने कहीं इस्राएल के किसी गोत्र से जिसे मैं ने अपनी प्रजा इस्राएल की चरवाही करने को ठहराया हो ऐसी बात कभी कही कि तुम ने मेरे लिये देवदारु का घर क्यों नहीं ८ बनवाया। सो अब तू मेरे दास दाऊद से ऐसा कह कि सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि मैंने तो तुझे भेड़शाला से और भेड़बकरियों के पीछे पीछे फिरने से इस मनसा से बुला लिया कि तू मेरी प्रजा इस्राएल का प्रधान हो ९ जाए। और जहां कहीं तू आया गया वहां वहां मैं तेरे संग रहा और तेरे सारे शत्रुओं को तेरे साम्हने से नाश किया है। फिर मैं तेरे नाम को पृथिवी पर के बड़े बड़े लोगों के नामों के १० समान बड़ा कर दूंगा। और मैं अपनी प्रजा इस्राएल के लिये एक स्थान ठहराऊंगा और उस को स्थिर करूंगा कि वह अपने ही स्थान में बसी रहेगी और कभी चलायमान न होगी और कुटिल लोग उसे फिर दुःख न देने पाएंगे ११ जैसे कि पहिले दिनों में, बरन उस समय से भी जब मैं अपनी प्रजा इस्राएल के ऊपर न्यायी ठहराता था और मैं तुझे तेरे सारे शत्रुओं से विश्राम दूंगा। और यहोवा तुझे यह भी बताता है कि यहोवा तेरा घर बनाये रक्खेगा[१]। १२ जब तेरी आयु पूरी हो जाएगी और तू अपने पुरखाओं के संग सो जाएगा तब मैं तेरे निज वंश को[२] तेरे पीछे खड़ा करके उस के राज्य को १३ स्थिर करूंगा। मेरे नाम का घर वही बनवाएगा और मैं उस की राजगद्दी को सदा लों स्थिर १४ रक्खूंगा। मैं उस का पिता ठहरूंगा और वह मेरा पुत्र ठहरेगा यदि वह अधर्म्म करे तो मैं उसे मनुष्यों को योग्य दण्ड से और आदमियों के योग्य मार से ताड़ना दूंगा। पर मेरी करुणा १५ उस पर से ऐसे न हटेगी जैसे मैं ने शाऊल पर से हटाकर उस को तेरे आगे से दूर किया। बरन १६ तेरा घराना और तेरा राज्य तेरे साम्हने सदा अटल बना रहेगा तेरी गद्दी सदा लों बनी रहेगी। इन सब बातों और इस सारे दर्शन के १७ अनुसार नातान ने दाऊद को समझा दिया॥

तब दाऊद राजा भीतर जाकर यहोवा के १८ सन्मुख बैठा और कहने लगा हे प्रभु यहोवा मैं तो क्या हूं और मेरा घराना क्या है कि तू ने मुझे यहां लों पहुंचा दिया है। पर तौभी हे १९ प्रभु यहोवा यह तेरी दृष्टि में छोटी सी बात हुई क्योंकि तू ने अपने दास के घराने के विषय आगे के बहुत दिनों तक की चर्चा किई है। और हे प्रभु यहोवा यह तो मनुष्य का नियम है। दाऊद तुझ से और क्या कह सकता है हे २० प्रभु यहोवा तू तो अपने दास को जानता है। तू ने अपने वचन के निमित्त और अपने ही मन २१ के अनुसार यह सब बड़ा काम किया है कि तेरा दास उस को जान ले। इस कारण हे २२ यहोवा परमेश्वर तू महान है क्योंकि जो कुछ हमने अपने कानों से सुना है उस के अनुसार तेरे तुल्य कोई नहीं और न तुझे छोड़ कोई और परमेश्वर है। फिर तेरी प्रजा इस्राएल २३ के भी तुल्य कौन है वह तो पृथिवी भर में एक ही जाति है। उसे परमेश्वर ने जाकर अपनी निज प्रजा करने को छुड़ाया इस लिये कि वह अपना नाम करे और तुम्हारे लिये बड़े बड़े काम करे और तू अपनी प्रजा के साम्हने जिसे तू ने मिस्री आदि जाति जाति के लोगों और उन के देवताओं से छुड़ा लिया अपने देश के लिये भयानक काम करे। और तू ने अपनी २४ प्रजा इस्राएल को अपनी सदा की प्रजा होने के लिये ठहराया और हे यहोवा तू आप उस का परमेश्वर ठहर गया। सो अब हे यहोवा २५ परमेश्वर तू ने जो वचन अपने दास के और उस के घराने के विषय दिया है उसे सदा के लिये स्थिर कर और अपने कहे के अनुसार ही कर। और लोग यह कह कर तेरे नाम की २६ महिमा सदा किया करें कि सेनाओं का यहोवा इस्राएल के ऊपर परमेश्वर है। और तेरे दास दाऊद का घराना तेरे साम्हने अटल रहे। क्योंकि हे सेनाओं के यहोवा हे इस्राएल के २७

(१) मूल में. तेरे लिये घर बनाएगा। (२) मूल में. तेरे बंश को जो तेरी अन्तड़ियों से निकलेगा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



परमेश्वर तू ने यह कह कर अपने दास पर प्रगट किया है कि मैं तेरा घर बनाये रखूंगा[1] इस कारण तेरे दास को तुझ से यह प्रार्थना २८ करने का हियाव हुआ है। और अब हे प्रभु यहोवा तू ही परमेश्वर है और तेरे वचन सत्य ठहरते हैं और तू ने अपने दास से यह २९ भलाई करने का वचन दिया है। सो अब प्रसन्न होकर अपने दास के घराने पर ऐसी आशीस दे कि वह तेरे सन्मुख सदा लों बना रहे क्योंकि हे प्रभु यहोवा तू ने ऐसा ही कहा है और तेरे दास का घराना तुझ से आशीस पाकर सदा लों धन्य रहे॥

( दाऊद के विजयों का संक्षेप वर्णन )

८. इस के पीछे दाऊद ने पलिश्तियों को जीत कर अपने अधीन कर लिया और दाऊद ने पलिश्तियों की राजधानी की २ प्रभुता[2] उनके हाथ से छीन लिई। फिर उस ने मोआबियों को भी जीत उन को भूमि पर लिटा कर डोरी से मापा तब दो डोरी के लोग मापकर घात किये और डोरी भर के लोग जीते छोड़ दिये। तब मोआबी दाऊद ३ के अधीन होकर भेंट ले आने लगे। फिर जब सोबा का राजा रहोब का पुत्र हददेजेर महानद के पास अपना राज्य[3] फिर ज्यों का त्यों करने को जा रहा था तब दाऊद ने उस को ४ जीत लिया। और दाऊद ने उस से एक हजार सात सौ सवार और बीस हजार प्यादे छीन लिये और सब रथवाले घोड़ों के सुम की नस कटवाई पर एक सौ रथवाले घोड़े बचा ५ रक्खे। और जब दमिश्क के अरामी सोबा के राजा हददेजेर की सहायता करने को आये तब दाऊद ने अरामियों में से बाईस हजार ६ पुरुष मारे। तब दाऊद ने दमिश्क के अराम में सिपाहियों की चौकियां बैठाईं सो अरामी दाऊद के अधीन होकर भेंट ले आने लगे। और जहां जहां दाऊद जाता वहां वहां यहोवा ७ उस को जिताता था। और हददेजेर के कर्म्मचारियों के पास सोने की जो ढालें थीं उन्हें ८ दाऊद लेकर यरूशलेम को आया। और बेतह और बेरोतै नाम हददेजेर के नगरों से दाऊद

(१) मूल में. तेरे लिये घर बनाऊंगा।
(२) मूल में. पलिश्तियों की माता का बाग।
(३) मूल में. हाथ।

राजा बहुत ही पीतल ले आया। और जब ९ हमात के राजा तोई ने सुना कि दाऊद ने हददेजेर की सारी सेना को जीत लिया, तब १० तोई ने योराम नाम अपने पुत्र को दाऊद राजा के पास उस का कुशल क्षेम पूछने और उसे इस लिये बधाई देने को भेजा कि उस ने हददेजेर से लड़ाई करके उस को जीत लिया था क्योंकि हददेजेर तोई से लड़ा करता था। और योराम चांदी सोने और पीतल के पात्र लिये हुए आया। इन को दाऊद राजा ने यहोवा के लिये ११ पवित्र करके रक्खा और वैसा ही अपनी जीती हुई सब जातियों के सोने चांदी से भी किया, अर्थात अरामियों मोआबियों अम्मोनियों १२ पलिश्तियों और अमालेकियों के सोने चांदी को और रहोब के पुत्र सोबा के राजा हददेजेर की लूट को रखा। और जब दाऊद लोनवाली १३ तराई में अठारह हजार अरामियों को मारके लौट आया तब उस का बड़ा नाम हो गया। फिर उस ने एदोम में सिपाहियों की चौकियां १४ बैठाईं सारे एदोम में उस ने सिपाहियों की चौकियां बैठाईं सो सब एदोमी दाऊद के अधीन हो गये। और दाऊद जहां जहां जाता वहां वहां यहोवा उस को जिताता था॥

( दाऊद के कर्म्मचारियों की नामावली. )

दाऊद तो सारे इस्राएल पर राज्य करता १५ था और दाऊद अपनी सारी प्रजा के साथ न्याय और धर्म्म के काम करता था। और १६ प्रधान सेनापति सरूयाह का पुत्र योआब था इतिहास का लिखनेहारा अहीलूद का पुत्र यहोशापात था, प्रधान याजक अहीतूब का पुत्र १७ सादोक और एब्यातार का पुत्र अहीमेलेक थे मंत्री सरायाह था, करेतियों और पलेतियों का १८ प्रधान यहोयादा का पुत्र बनायाह था और दाऊद के पुत्र भी मंत्री[1] थे॥

( मपीबोशेत का ऊंचा पद प्राप्त करना. )

९. दाऊद ने पूछा क्या शाऊल के घराने में से कोई अब लों बचा है जिस को मैं योनातान के कारण प्रीति दिखाऊं। शाऊल के घराने का तो सीबा नाम २ एक कर्म्मचारी था वह दाऊद के पास बुलाया गया और जब राजा ने उस से पूछा क्या तू सीबा है तब उस ने कहा हां तेरा दास वही

(१) वा. याजक।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३ है। राजा ने पूछा क्या शाऊल के घराने में से कोई अब लों बचा है जिस को मैं परमेश्वर की सी प्रीति दिखाऊं सीबा ने राजा से कहा हां योनातान का ४ एक बेटा तो है जो लंगड़ा है। राजा ने उस से पूछा वह कहां है सीबा ने राजा से कहा वह तो लोदबार नगर में अम्मीएल के पुत्र माकीर ५ के घर में रहता है। सो राजा दाऊद ने दूत भेजकर उस को लोदबार से अम्मीएल के पुत्र ६ माकीर के घर से बुलवा लिया। जब मपीबोशेत जो योनातान का पुत्र और शाऊल का पोता था दाऊद के पास आया तब मुंह के बल गिरके दण्डवत किई। दाऊद ने कहा हे मपीबोशेत ७ उस ने कहा तेरे दास को क्या आज्ञा। दाऊद ने उस से कहा मत डर तेरे पिता योनातान के कारण मैं निश्चय तुझ को प्रीति दिखाऊंगा और तेरे दादा शाऊल की सारी भूमि तुझे फेर दूंगा और तू मेरी मेज पर नित्य भोजन किया ८ कर। उस ने दण्डवत करके कहा तेरा दास क्या है कि तू मुझ ऐसे मरे कुत्ते की ओर दृष्टि ९ करे। तब राजा ने शाऊल के कर्म्मचारी सीबा को बुलवाकर उस से कहा जो कुछ शाऊल और उस के सारे घराने का था सो मैं ने तेरे स्वामी १० के पोते को दे दिया है। सो तू अपने बेटों और सेवकों समेत उस की भूमि पर खेती करके उस की उपज ले आया करना कि तेरे स्वामी के पोते को भोजन मिला करे पर तेरे स्वामी का पोता मपीबोशेत मेरी मेज पर नित्य भोजन किया करेगा। सीबा के तो पन्द्रह पुत्र और ११ बीस सेवक थे। सीबा ने राजा से कहा मेरा प्रभु राजा अपने दास को जो जो आज्ञा दे उन सभों के अनुसार तेरा दास करेगा। दाऊद ने कहा मपीबोशेत राजकुमारों की नाईं मेरी मेज पर १२ भोजन किया करे। मपीबोशेत के भी मीका नाम एक छोटा बेटा था और सीबा के घर में जितने रहते थे सो सब मपीबोशेत की सेवा करते थे। १३ और मपीबोशेत यरूशलेम में रहता था क्योंकि वह राजा की मेज पर नित्य भोजन किया करता था और वह दोनों पांवों का पंगुला था॥

(अम्मोनियों के साथ युद्ध होने और दाऊद के पाप में फसने का वर्णन।)

**१०. इस** के पीछे अम्मोनियों का राजा मर गया और उस का हानून २ नाम पुत्र उस के स्थान पर राजा हुआ। तब दाऊद ने यह सोचा कि जैसे हानून के पिता नाहाश ने मुझ को प्रीति दिखाई थी वैसे ही मैं भी हानून को प्रीति दिखाऊंगा सो दाऊद ने अपने कई कर्म्मचारियों को उस के पास उस के पिता के विषय शांति देने के लिये भेज दिया। और दाऊद के कर्म्मचारी अम्मोनियों के देश ३ में आये। पर अम्मोनियों के हाकिम अपने स्वामी हानून से कहने लगे दाऊद ने जो तेरे पास शांति देनेहारे भेजे हैं सो क्या तेरी समझ में तेरे पिता का आदर करने की मनसा से भेजे हैं क्या दाऊद ने अपने कर्म्मचारियों को तेरे पास इसी मनसा से नहीं भेजा कि इस नगर में ढूंढ़ ढांढ़ करके और इस का भेद लेकर ४ इस को उलट दें। सो हानून ने दाऊद के कर्म्मचारियों को पकड़ा और उन की आधी आधी डाढ़ी मुड़वाकर और आधे वस्त्र अर्थात नितम्ब लों कटवाकर उन को जाने दिया। ५ इस का समाचार पाकर दाउद ने लोगों को उन से मिलने के लिये भेजा क्योंकि वे बहुत लजाते थे और राजा ने यह कहा कि जब लों तुम्हारी डाढ़ियां बढ़ न जाएं तब लों यरीहो में ठहरे ६ रहो तब लौट आना। जब अम्मोनियों ने देखा कि हम दाऊद को घिनौने लगे हैं तब अम्मोनियों ने बेत्रहोब और सोबा के बीस हजार अरामी प्यादों को और हजार पुरुषों समेत माका के राजा को और बारह हजार तोबी पुरुषों ७ को वेतन पर बुलवाया। यह सुनकर दाऊद ने योआब और शूरवीरों की सारी सेना को भेजा। ८ तब अम्मोनी निकले और फाटक ही के पास पांति बांधी और सोबा और रहोब के अरामी और तोब और माका के पुरुष उन से न्यारे ९ मैदान में थे। यह देखकर कि आगे पीछे दोनों ओर हमारे बिरुद्ध पांति बन्धी है योआब ने सब बड़े बड़े इस्राएली वीरों में से कितनों को छांटकर अरामियों के साम्हने उन की पांति १० बन्धाई, और और लोगों को अपने भाई अबीशै के हाथ सौंप दिया और उस ने अम्मोनियों के साम्हने उन की पांति बन्धाई। फिर ११ उस ने कहा यदि अरामी मुझ पर प्रबल होने लगें तो तू मेरी सहायता करना और यदि अम्मोनी तुझ पर प्रबल होने लगें तो मैं आकर १२ तेरी सहायता करूंगा। तू हियाव बांध और हम अपने लोगों और अपने परमेश्वर के नगरों के निमित्त पुरुषार्थ करें और यहोवा जैसा उस

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१३ को अच्छा लगे वैसा करे। तब योआब और जो लोग उस के साथ थे अरामियों से युद्ध करने को निकट गये और वे उस के साम्हने से १४ भागे। यह देखकर कि अरामी भाग गये हैं अम्मोनी भी अबीशै के साम्हने से भागकर नगर के भीतर घुसे। तब योआब अम्मोनियों १५ के पास से लौटकर यरूशलेम को आया। फिर यह देखकर कि हम इस्राएलियों से हार गये १६ अरामी इकट्ठे हुए। और हददेजेर ने दूत भेजकर महानद के पार के अरामियों को बुलवाया और वे हददेजेर के सेनापति शोबक को अपना १७ प्रधान बनाकर हेलाम को आये। इस का समाचार पाकर दाऊद ने सारे इस्राएलियों को इकट्ठा किया और यर्दन के पार होकर हेलाम में पहुंचा तब अराम दाऊद के विरुद्ध पांति १८ बांधकर उस से लड़ा। पर अरामी इस्राएलियों से भागे और दाऊद ने अरामियों में से सात सौ रथियों और चालीस हजार सवारों को मार डाला और उन के सेनापति शोबक को ऐसा १९ घायल किया कि वह वहीं मर गया। यह देखकर कि हम इस्राएल से हार गये हैं जितने राजा हददेजेर के अधीन थे उन सभों ने इस्राएल के साथ संधि किई और उस के अधीन हो गये। और अरामी अम्मोनियों की और सहायता करने से डर गये॥

# ११. फिर

जिस समय राजा लोग युद्ध करने को निकला करते हैं उस समय अर्थात बरस के आरंभ में दाऊद ने योआब को और उस के संग अपने सेवकों और सारे इस्राएलियों को भेजा और उन्हों ने अम्मोनियों को नाश किया और रब्बा नगर को घेर लिया। पर दाऊद यरूशलेम में रह गया॥

२ सांझ के समय दाऊद पलंग पर से उठकर राजभवन की छत पर टहल रहा था और छत पर से उस को एक स्त्री जो अति सुन्दर थी ३ नहाती हुई देख पड़ी। जब दाऊद ने भेजकर उस स्त्री को पुछवाया तब किसी ने कहा क्या यह एलीआम की बेटी और हित्ती ऊरिय्याह ४ की स्त्री बत्शेबा नहीं है। तब दाऊद ने दूत भेजकर उसे बुलवा लिया और वह दाऊद के पास आई और उस ने उस से प्रसंग किया वह तो ऋतु से शुद्ध हो गई थी तब वह अपने घर ५ लौट गई। सो वह स्त्री गर्भवती हुई तब दाऊद के पास कहला भेजा कि मुझे गर्भ है। सो ६ दाऊद ने योआब के पास कहला भेजा कि हित्ती ऊरिय्याह को मेरे पास भेज तब योआब ने ऊरिय्याह को दाऊद के पास भेज दिया। ७ जब ऊरिय्याह उस के पास आया तब दाऊद ने उस से योआब और सेना का कुशल क्षेम ८ और युद्ध का हाल पूछा। तब दाऊद ने ऊरिय्याह से कहा अपने घर जाकर अपने पांव धो सो ऊरिय्याह राजभवन से निकला और उस के पीछे राजा के पास से कुछ इनाम भेजा गया। ९ पर ऊरिय्याह अपने स्वामी के सब सेवकों के संग राजभवन के द्वार में लेट गया और अपने १० घर न गया। जब दाऊद को यह समाचार मिला कि ऊरिय्याह अपने घर नहीं गया तब दाऊद ने ऊरिय्याह से कहा क्या तू यात्रा करके नहीं आया सो अपने घर क्यों नहीं गया। ११ ऊरिय्याह ने दाऊद से कहा जब संदूक और इस्राएल और यहूदा झोपड़ियों में रहते हैं और मेरा स्वामी योआब और मेरे स्वामी के सेवक खुले मैदान पर डेरे किये हुए हैं तो क्या मैं घर जाकर खाऊं पीऊं और अपनी स्त्री के साथ सोऊं तेरे जीवन की सोंह और तेरे प्राण की सोंह कि मैं ऐसा काम नहीं करने का। १२ दाऊद ने ऊरिय्याह से कहा आज यहीं रह और कल मैं तुझे बिदा करूंगा सो ऊरिय्याह उस दिन और दूसरे दिन भी यरूशलेम में रहा। १३ तब दाऊद ने उसे नेवता दिया और उस ने उस के साम्हने खाया पिया और उस ने उसे मतवाला किया और सांझ को वह अपने स्वामी के सेवकों के संग अपनी चारपाई पर सोने को १४ निकला पर अपने घर न गया। बिहान को दाऊद ने योआब के नाम पर एक चिट्ठी लिख १५ कर ऊरिय्याह के हाथ से भेज दिई। उस चिट्ठी में यह लिखा था कि सब से घोर युद्ध के साम्हने ऊरिय्याह को ठहराओ तब उसे छोड़कर लौट आओ कि वह घायल होकर मर जाए। १६ और योआब ने नगर को अच्छी रीति से देख भालकर जिस स्थान में वह जानता था कि बीर हैं उसी में ऊरिय्याह को ठहरा दिया। १७ तब नगर के पुरुषों ने निकलकर योआब से युद्ध किया और लोगों में से अर्थात दाऊद के सेवकों में से कितने खेत आये और उन में १८ हित्ती ऊरिय्याह भी मर गया। तब योआब ने भेजकर दाऊद को युद्ध का सारा हाल बताया,

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१९ और दूत को आज्ञा दिई कि जब तू युद्ध का
२० सारा हाल राजा को बता चुके, तब यदि राजा जलकर कहने लगे तुम लोग लड़ने को नगर के ऐसे निकट क्यों गये क्या तुम न जानते थे कि
२१ वे शहरपनाह पर से तीर छोड़ेंगे। यरुब्बेशेत के पुत्र अबीमेलेक को किस ने मार डाला क्या एक स्त्री ने शहरपनाह पर से चक्की का उपरला पाट उस पर ऐसा न डाला कि वह तेबेस में मर गया फिर तुम शहरपनाह के ऐसे निकट क्यों गये, तो तू यों कहना कि तेरा दास ऊरिय्याह
२२ हित्ती भी मर गया। सो दूत चल दिया और जाकर दाऊद से योआब की सारी बातें वर्णन
२३ किईं। दूत ने दाऊद से कहा कि वे लोग हम पर प्रबल होकर मैदान में हमारे पास निकल आये फिर हमने उन्हें फाटक लों खदेड़ा।
२४ तब धनुर्धारियों ने शहरपनाह पर से तेरे जनों पर तीर छोड़े और राजा के कितने जन मर गये और तेरा दास ऊरिय्याह हित्ती भी मर
२५ गया। दाऊद ने दूत से कहा योआब से यों कहना कि इस बात के कारण उदास न हो क्योंकि तलवार जैसे इस को वैसे उस को नाश करती है सो तू नगर के विरुद्ध अधिक दृढ़ता से लड़कर उसे
२६ उलट दे और तू उसे हियाव बंधाना। जब ऊरिय्याह की स्त्री ने सुना कि मेरा पति मर गया तब वह अपने पति के लिये रोने पीटने
२७ लगी। और जब उस के विलाप के दिन बीत चुके तब दाऊद ने भेजकर उस को अपने घर में बुलवा रख लिया सो वह उस की स्त्री हो गई और बेटा जनी। पर यह काम जो दाऊद ने किया सो यहोवा को बुरा लगा॥

## १२.

सो यहोवा ने दाऊद के पास नातान को भेजा और वह उस के पास जाकर कहने लगा एक नगर में दो मनुष्य रहते थे जिन में से एक धनी और
२ एक निर्धन था। धनी के पास तो बहुत
३ सी भेड़बकरियां और गाय बैल थे। पर निर्धन के पास भेड़ की एक छोटी बच्ची को छोड़ कुछ भी न था और उस को उस ने मोल लेकर जिलाया था और वह उस के यहां उस के बालबच्चों के साथ ही बढ़ी थी वह उस के टुकड़े में से खाती और उस के कटोरे में से पीती और उस की गोद में सोती थी और वह
४ उस की बेटी सी बनी थी। और धनी के पास एक बटोही आया और उस ने उस बटोही के लिये जो उस के पास आया था भोजन बनवाने को अपनी भेड़बकरियों वा गाय बैलों में से कुछ न लिया पर उस निर्धन मनुष्य की भेड़ की बच्ची लेकर उस जन के लिये जो उस के पास आया था भोजन बनवाया। तब दाऊद का कोप
५ उस मनुष्य पर बहुत भड़का और उस ने नातान से कहा यहोवा के जीवन की सोंह जिस मनुष्य ने ऐसा काम किया सो प्राणदण्ड के योग्य है।
६ और उस को वह भेड़ की बच्ची का चौगुणा भर देना होगा इस लिये कि उस ने ऐसा काम किया और कुछ दया नहीं किई॥
७ तब नातान ने दाऊद से कहा तू ही वह मनुष्य है। इस्राएल का परमेश्वर यहोवा यों कहता है कि मैं ने तेरा अभिषेक कराके तुझे इस्राएल का राजा ठहराया और मैं ने तुझे
८ शाऊल के हाथ से बचाया। फिर मैं ने तेरे स्वामी का भवन तुझे दिया और तेरे स्वामी की स्त्रियां तेरे भोग के लिये दिईं और मैं ने इस्राएल और यहूदा का घराना तुझे दिया था और यदि यह थोड़ा था तो मैं तुझे और भी
९ बहुत कुछ देनेवाला था। तू ने यहोवा की आज्ञा तुच्छ जानकर क्यों वह काम किया जो उस के लेखे बुरा है हित्ती ऊरिय्याह को तू ने तलवार से घात किया और उस की स्त्री को अपनी कर लिया है और ऊरिय्याह को अम्मो-
१० नियों की तलवार से मार डाला है। सो अब तलवार तेरे घर से कभी दूर न होगी क्योंकि तू ने मुझे तुच्छ जानकर हित्ती ऊरिय्याह की
११ स्त्री को अपनी स्त्री कर लिया है। यहोवा यों कहता है कि सुन मैं तेरे घर में से विपत्ति उठाकर तुझ पर डालूंगा और तेरी स्त्रियों को तेरे साम्हने लेकर दूसरे को दूंगा और वह
१२ दिनदुपहरी तेरी स्त्रियों से कुकर्म्म करेगा। तू ने तो वह काम छिपाकर किया पर मैं यह काम सारे इस्राएल के साम्हने दिनदुपहरी कराऊंगा।
१३ तब दाऊद ने नातान से कहा मैं ने यहोवा के विरुद्ध पाप किया है। नातान ने दाऊद से कहा यहोवा ने तेरे पाप को दूर किया है तू न
१४ मरेगा। तौभी तू ने जो इस काम के द्वारा यहोवा के शत्रुओं को तिरस्कार करने का बड़ा अवसर दिया है इस कारण तेरा जो बेटा उत्पन्न
१५ हुआ है सो अवश्य ही मरेगा। तब नातान अपने घर चला गया॥



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



(ओम्री का राज्य.)

२१ तब इस्राएली प्रजा दो भाग हो गई प्रजा के आधे लोग तो तिब्नी नाम गीनत के पुत्र को राजा करने के लिये उसी के पीछे हो लिये और २२ आधे ओम्री के पीछे हो लिये । अन्त में जो लोग ओम्री के पीछे हुए थे वे उन पर प्रबल हुए जो गीनत के पुत्र तिब्नी के पीछे हो लिये थे सो तिब्नी मारा गया और ओम्री राजा हुआ । २३ यहूदा के राजा आसा के इकतीसवें बरस में ओम्री इस्राएल पर राज्य करने लगा और बारह बरस लों राज्य करता रहा उस ने छः बरस तो २४ तिर्सा में राज्य किया । और उस ने शेमेर से शोमरोन पहाड़ को दो किक्कार चांदी में मोल लेकर उस पर एक नगर बसाया और अपने बसाये हुए नगर का नाम पहाड़ के मालिक २५ शेमेर के नाम पर शोमरोन रक्खा । और ओम्री ने वह किया जो यहोवा के लेखे बुरा है बरन उन सभों से भी जो उस से पहिले थे अधिक २६ बुराई किई । वह नबात के पुत्र यारोबाम की सी सारी चाल चला और उस के सारे पापों के अनुसार जो उस ने इस्राएल से सेसे कराये कि उन्हों ने इस्राएल के परमेश्वर यहोवा को अपनी २७ व्यर्थ बातों से रिस दिलाई । ओम्री के और काम जो उस ने किये और जो वीरता उस ने दिखाई यह सब क्या इस्राएल के राजाओं के २८ इतिहास की पुस्तक में नहीं लिखा है । निदान ओम्री अपने पुरखाओं के संग सोया और शोमरोन में उस को मिट्टी दिई गई और उस का पुत्र अहाब उस के स्थान पर राजा हुआ ॥

(अहाब के राज्य का आरंभ.)

२९ यहूदा के राजा आसा के अड़तीसवें बरस में ओम्री का पुत्र अहाब इस्राएल पर राज्य करने लगा और इस्राएल पर शोमरोन में बाईस ३० बरस लों राज्य करता रहा । और ओम्री के पुत्र अहाब ने उन सब से अधिक जो उस से पहिले ३१ थे वह किया जो यहोवा के लेखे बुरा है । उस ने तो नबात के पुत्र यारोबाम के पापों में चलना हलकी सी बात जानकर सीदोनियों के राजा एतबाल की बेटी ईज़ेबेल को ब्याहकर बाल देवता की उपासना और उस को दण्डवत ३२ किई । और उस ने बाल का एक भवन शोमरोन में बनवाकर उस में बाल की एक वेदी ३३ बनाई । और अहाब ने एक अशेरा भी बनाई बरन उस ने उन सब इस्राएली राजाओं से बढ़कर जो उस से पहिले थे इस्राएल के परमेश्वर यहोवा को रिस दिलानेहारे काम किये । ३४ उस के दिनों में बेतेलवासी हीएल ने यरीहो को फिर बसाया जब उस ने उस की नेव डाली तब उस का जेठा पुत्र अबीराम मर गया और जब उस ने उस के फाटक खड़े किये तब उस का लहुरा पुत्र सगूब मर गया यह यहोवा के उस कहे के अनुसार हुआ जो उस ने नून के पुत्र यहोशू के द्वारा कहा था ॥

(एलिय्याह के चरित्र का आरंभ.)

**१७. और** तिश्बी एलिय्याह जो गिलाद के परदेश रहनेहारों में से था उस ने अहाब से कहा इस्राएल का परमेश्वर यहोवा जिस के सन्मुख मैं हाजिर रहता हूं उस के जीवन की सोंह इन बरसों में मेरे विना कहे न तो मेंह बरसेगा और न ओस २ पड़ेगी । तब यहोवा का यह वचन उस के पास ३ पहुंचा कि, यहां से चल पूरब और मुख करके करीत नाम नाले में जो यर्दन के साम्हने है ४ छिप जा । उसी नाले का पानी तू पिया कर और मैं ने कौवों को आज्ञा दिई है कि वे तुझे ५ वहां खिलाएं[1] । यहोवा का यह वचन मानकर वह यर्दन के साम्हने के करीत नाम नाले में जा ६ रहा । और सवेरे और सांझ को कौवे उस के पास रोटी और मांस लाया करते थे और वह ७ नाले का पानी पीता था । कुछ दिन बीते पर उस देश में वर्षा न होने के कारण नाला सूख गया ॥

८ तब यहोवा का यह वचन उस के पास पहुंचा ९ कि, चल सीदोन में के सारपत नगर को जाकर वहां रह सुन मैं ने वहां की एक विधवा को तेरे १० खिलाने की आज्ञा दिई है । सो वह चल दिया और सारपत को गया । नगर के फाटक के पास पहुंचकर उस ने क्या देखा कि एक विधवा लड़की बीन रही है उस को बुलाकर उस ने कहा किसी पात्र में मेरे पीने को थोड़ा पानी ११ ले आ । वह उसे ले आने को जा रही थी कि उस ने उसे पुकारके कहा अपने हाथ में एक टुकड़ा १२ रोटी भी मेरे पास लेती आ । उस ने कहा तेरे परमेश्वर यहोवा के जीवन की सोंह मेरे पास एक भी रोटी नहीं है केवल घड़े में मुट्ठी भर मैदा और कुप्पी में थोड़ा सा तेल है और मैं दो एक

(१) मूल में. तेरे पालने पोसने को ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


लकड़ी बीनकर लिये जाती हूं कि अपने और अपने बेटे के लिये उसे पकाऊं और हम उसे १३ खाएं फिर मर जाएं। एलिय्याह ने उस से कहा मत डर जाकर अपनी बात के अनुसार कर पर पहिले मेरे लिये एक छोटी सी रोटी बनाकर मेरे पास ले आ फिर इस के पीछे १४ अपने और अपने बेटे के लिये बनाना। क्योंकि इस्राएल का परमेश्वर यहोवा यों कहता है कि जब लों यहोवा भूमि पर मेंह न बरसाए तब लों न तो उस घड़े का मैदा चुकेगा और न १५ उस कुप्पी का तेल घट जाएगा। तब वह चली गई और एलिय्याह के वचन के अनुसार किया तब से वह और स्त्री और उस का घराना १६ बहुत दिन लों खाते रहे। यहोवा के उस वचन के अनुसार जो उस ने एलिय्याह के द्वारा कहा था न तो उस घड़े का मैदा चुका और न १७ उस कुप्पी का तेल घट गया। इन बातों के पीछे उस स्त्री का बेटा जो घर की स्वामिनी थी सो रोगी हुआ और उस का रोग यहां तक बढ़ा कि उस का सांस लेना बन्द हो १८ गया। तब वह एलिय्याह से कहने लगी हे परमेश्वर के जन मेरा तुझ से क्या काम क्या तू इस लिये मेरे यहां आया है कि मेरे बेटे की मृत्यु का कारण हो कर मेरे पाप का स्मरण १९ दिलाए। उस ने उस से कहा अपना बेटा मुझे दे तब वह उसे उस की गोद से लेकर उस अटारी में ले गया जहां वह आप रहता था २० और अपनी खाट पर लिटा दिया। तब उस ने यहोवा को पुकारके कहा हे मेरे परमेश्वर यहोवा क्या तू इस विधवा का बेटा मार डालकर जिस के यहां मैं टिका हूं इस पर भी २१ विपत्ति ले आया है। तब वह बालक पर तीन बार पसर गया और यहोवा को पुकारके कहा हे मेरे परमेश्वर यहोवा इस बालक का प्राण २२ इस में फिर डाल दे। एलिय्याह की यह बात यहोवा ने सुन लिई सो बालक का प्राण उस २३ में फिर आया और वह जी उठा। तब एलिय्याह बालक को अटारी में से नीचे घर में ले गया और एलिय्याह ने यह कहकर उस की माता के हाथ में सौंप दिया कि देख तेरा बेटा २४ जीता है। स्त्री ने एलिय्याह से कहा अब मुझे निश्चय हो गया है कि तू परमेश्वर का जन है और यहोवा का जो वचन तेरे मुंह से निकलता है सो सच होता है॥

(यहोवा का विजय और बाल का पराजय.)

**१८. बहुत** दिनों के पीछे तीसरे बरस में यहोवा का यह वचन एलिय्याह के पास पहुंचा कि जाकर अपने आप को अहाब को दिखा और मैं भूमि पर मेंह बरसा दूंगा। तब एलिय्याह अपने आप २ को अहाब को दिखाने गया। उस समय शोमरोन में अकाल भारी था। सो अहाब ने ओबद्याह ३ को जो उस के घराने के ऊपर था बुलवाया। ओबद्याह तो यहोवा का भय यहां लों मानता था, कि जब ईज़ेबेल यहोवा के नबियों ४ को नाश करती थी तब ओबद्याह ने एक सौ नबियों को लेकर पचास पचास करके गुफाओं में छिपा रक्खा और अन्न जल देकर पालता रहा। और अहाब ने ओबद्याह से कहा कि ५ देश में जल के सब सोतों और सब नदियों के पास जा क्या जाने कि इतनी घास मिले कि घोड़ों और खच्चरों को जीते बचा सकें और हमारे सब पशु न मर जाएं। और उन्हों ने ६ आपस में देश बांटा कि उस में होकर चलें एक ओर अहाब और दूसरी ओर ओबद्याह चला। ओबद्याह मार्ग में था कि एलिय्याह उस को ७ मिला उसे चीन्हकर वह मुंह के बल गिरा और कहा हे मेरे प्रभु एलिय्याह क्या तू है। उस ने ८ कहा हां मैं ही हूं जाकर अपने स्वामी से कह कि एलिय्याह मिला है। उस ने कहा मैं ने ९ ऐसा क्या पाप किया है कि तू मुझे मरवा डालने के लिये अहाब के हाथ करना चाहता है। तेरे परमेश्वर यहोवा के जीवन की सौंह १० कोई ऐसी जाति वा राज्य नहीं जिस में मेरे स्वामी ने तुझे ढूंढ़ने को न भेजा हो और जब उन लोगों ने कहा कि वह यहां नहीं है तब उस ने उस राज्य वा जाति को इस की किरिया खिलाई कि एलिय्याह नहीं मिला। और अब तू कहता ११ है कि जाकर अपने स्वामी से कह कि एलिय्याह मिला। फिर ज्यों ही मैं तेरे पास से चला १२ जाऊंगा त्यों ही यहोवा का आत्मा तुझे न जाने कहां उठा ले जाएगा सो जब मैं जाकर अहाब को बताऊंगा और तू उसे न मिलेगा तब वह मुझे मार डालेगा पर मैं तेरा दास अपने लड़कपन से यहोवा का भय मानता आया हूं। क्या १३ मेरे प्रभु को यह नहीं बताया गया कि जब ईज़ेबेल यहोवा के नबियों को घात करती थी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



तब मैं ने क्या किया कि यहोवा के नबियों में से एक सौ लेकर पचास पचास करके गुफाओं में छिपा रक्खे और उन्हें अन्न जल देकर १४ पालता रहा। फिर अब तू कहता है जाकर अपने स्वामी से कह कि एलिय्याह मिला है। १५ तब वह मुझे घात करेगा। एलिय्याह ने कहा सेनाओं का यहोवा जिस के साम्हने मैं रहता हूं उस के जीवन की सोंह आज मैं अपने आप को १६ उसे दिखाऊंगा। तब ओबद्याह अहाब से मिलने गया और उस को बता दिया सो अहाब १७ एलिय्याह से मिलने चला। एलिय्याह को देखते ही अहाब ने कहा हे इस्राएल के सताने- १८ हारे क्या तू ही है। उस ने कहा मैं ने इस्राएल को कष्ट नहीं दिया पर तू ही ने और तेरे पिता के घराने ने दिया है कि तुम यहोवा की आज्ञाओं को टालकर बाल देवताओं के पीछे १९ हो लिये। अब भेजकर सारे इस्राएल को और बाल के साढ़े चार सौ नबियों और अशेरा के चार सौ नबियों को जो ईज़ेबेल की मेज पर खाते हैं मेरे पास कर्म्मेल पर्वत पर इकट्ठा कर २० ले। तब अहाब ने सारे इस्राएलियों में भेजकर नबियों को कर्म्मेल पर्वत पर इकट्ठा किया। २१ और एलिय्याह सब लोगों के पास आकर कहने लगा तुम कब लों दो विचारों में लटके रहोगे यदि यहोवा परमेश्वर हो तो उस के पीछे हो लेओ और यदि बाल हो तो उस के पीछे हो लेओ लोगों ने उस के उत्तर में एक भी बात न २२ कही। तब एलिय्याह ने लोगों से कहा यहोवा के नबियों में से केवल मैं ही रह गया हूं और २३ बाल के नबी साढ़े चार सौ मनुष्य हैं। सो दो बछड़े लाकर हमें दिये जाएं, और वे एक अपने लिये चुन उसे टुकड़े टुकड़े काटकर लकड़ी पर रख दें और कुछ आग न लगाएं और मैं दूसरे बछड़े को तैयार करके लकड़ी पर रक्खूंगा और २४ कुछ आग न लगाऊंगा। तब तुम तो अपने देवता से प्रार्थना करना और मैं यहोवा से प्रार्थना करूंगा और जो आग गिराकर उत्तर दे वही परमेश्वर ठहरे तब सब लोग बोल उठे अच्छी २५ बात। और एलिय्याह ने बाल के नबियों से कहा पहिले तुम एक बछड़ा चुनकर तैयार कर लो क्योंकि तुम तो बहुत हो तब अपने देवता से २६ प्रार्थना करना पर आग न लगाना। सो उन्हों ने उस बछड़े को जो उन्हें दिया गया लेकर तैयार किया और भोर से ले दो पहर लों यह कहकर बाल से प्रार्थना करते रहे कि हे बाल हमारी सुन हे बाल हमारी सुन पर न कोई शब्द न कोई उत्तर देनेहारा हुआ तब वे अपनी बनाई हुई वेदी पर उछलने कूदने लगे। दो पहर २७ को एलिय्याह ने यह कहकर उन का ठट्ठा किया कि ऊंचे शब्द से पुकारो वह देवता तो है वह तो ध्यान लगाये होगा वा कहीं गया वा यात्रा में होगा वा क्या जानिये सोता हो और उसे जगाना चाहिये। और उन्हों ने बड़े शब्द से २८ पुकार पुकारके अपनी रीति के अनुसार छुरियों और बर्छियों से अपने अपने को यहां लों घायल किया कि लोहूलुहान हो गये। वे दोपहर के २९ पीछे बरन भेंट चढ़ाने के समय लों नबूवत करते रहे पर कोई शब्द सुन न पड़ा और न तो किसी ने उत्तर दिया न कान लगाया। तब ३० एलिय्याह ने सब लोगों से कहा मेरे निकट आओ और सब लोग उस के निकट आये तब उस ने यहोवा की वेदी की जो गिराई गई थी मरम्मत किई। फिर एलिय्याह ने याकूब के ३१ पुत्रों की गिनती के अनुसार जिस के पास यहोवा का यह वचन आया था कि तेरा नाम इस्राएल होगा बारह पत्थर छांटे, और उन पत्थरों से ३२ यहोवा के नाम की एक वेदी बनाई और उस के चारों ओर इतना बड़ा एक गड़हा खोद दिया कि उस में दो सआ बीज समा सके। तब उस ने वेदी पर लकड़ी को सजाया ३३ और बछड़े को टुकड़े टुकड़े काटकर लकड़ी पर धर दिया और कहा चार घड़े पानी भरके होमबलिपशु और लकड़ी पर उण्डेल दो। तब ३४ उस ने कहा दूसरी बार वैसा ही करो सो लोगों ने दूसरी बार वैसा ही किया फिर उस ने कहा तीसरी बार करो सो लोगों ने तीसरी बार भी किया। और जल वेदी के चारों ओर बह ३५ गया और गड़हे को भी उस ने जल से भर दिया। फिर भेंट चढ़ाने के समय एलिय्याह ३६ नबी समीप जाकर कहने लगा हे इब्राहीम इसहाक और इस्राएल के परमेश्वर यहोवा आज यह विदित हो कि इस्राएल में तू ही परमेश्वर है और मैं तेरा दास हूं और मैं ने ये सब काम तुझ से वचन पाकर किये हैं। हे ३७ यहोवा मेरी सुन मेरी सुन कि ये लोग जान लें कि हे यहोवा तू ही परमेश्वर है और तू ही उन का मन लौटा लेता है। तब यहोवा की आग ३८ आकाश से पड़ी और होमबलि को लकड़ी और

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



पत्थरों और धूलि समेत भस्म कर दिया और ३९ गड़हे में का जल सुखला दिया। यह देख सब लोग मुंह के बल गिरके बोल उठे यहोवा ही ४० परमेश्वर है यहोवा ही परमेश्वर है। एलिय्याह ने उन से कहा बाल के नबियों को पकड़ लो उन में से एक भी छूटने न पाए सो उन्हों ने उन को पकड़ लिया और एलिय्याह ने उन्हें नीचे कीशोन के नाले में ले जाकर वहां मार डाला। ४१ फिर एलिय्याह ने अहाब से कहा उठकर खा पी क्योंकि भारी वर्षा की सनसनाहट सुन ४२ पड़ती है। सो अहाब खाने पीने चला गया और एलिय्याह कर्म्मेल की चोटी पर चढ़ गया और भूमि पर गिर अपना मुंह घुटनों के बीच ४३ किया। और उस ने अपने सेवक से कहा चढ़कर समुद्र की ओर ताक सो उस ने चढ़कर ताका और लौटकर कहा कुछ नहीं दीखता एलिय्याह ४४ ने कहा फिरके सात बार जा। सातवीं बार उस ने कहा कि सुन समुद्र में से मनुष्य का हाथ सा एक छोटा बादल उठ रहा है एलिय्याह ने कहा अहाब के पास जाकर कह रथ जुतवाकर नीचे ४५ जा न हो कि तू वर्षा से रुक जाए। थोड़ी ही बेर में आकाश वायु से उड़ाई हुई घटाओं से काला हो गया और भारी वर्षा होने लगी और अहाब ४६ सवार होकर यिज्रेल को चला। तब यहोवा की शक्ति[१] एलिय्याह पर ऐसी हुई कि वह कमर बांधकर अहाब के आगे आगे यिज्रेल लों दौड़ता गया॥

(एलिय्याह का निराश होना और फिर हियाव बाधना.)

**१९. तब** अहाब ने ईज़ेबेल को एलिय्याह के सारे काम विस्तार से बताये कि उस ने सब नबियों को तलवार २ से कैसे मार डाला। तब ईज़ेबेल ने एलिय्याह के पास एक दूत से कहला भेजा कि यदि मैं कल इसी समय लों तेरा प्राण उन का सा न करूं तो देवता मेरे साथ वैसा ही बरन उस से ३ भी अधिक करें। यह देख एलिय्याह अपना प्राण लेकर भागा और यहूदा में के बेर्शेबा को ४ पहुंचकर अपना सेवक वहीं छोड़ दिया, और आप जंगल में एक दिन का मार्ग जा एक झाऊ के पेड़ तले बैठ गया वहां उस ने यह कहकर अपनी मृत्यु मांगी कि हे यहोवा बस है अब मेरा प्राण ले ले क्योंकि मैं अपने पुरखाओं से अच्छा नहीं हूं। ५ वह झाऊ के पेड़ तले लेटकर सो रहा था कि एक दूत ने उसे ६ छूकर कहा उठकर खा। उस ने दृष्टि करके क्या देखा कि मेरे सिरहाने पत्थरों पर पकी हुई एक रोटी और एक सुराही पानी धरा है सो उस ने खाया और पिया और फिर लेट गया। ७ दूसरी बार यहोवा के दूत ने आ उसे छूकर कहा उठकर खा क्योंकि तुझे बहुत भारी यात्रा ८ करनी है। तब उस ने उठकर खाया पिया और उसी भोजन से बल पाकर चालीस दिन रात लों चलते चलते परमेश्वर के पर्वत होरेब को ९ पहुंचा। वहां वह एक गुफा में जाकर टिका और यहोवा का यह वचन उस के पास पहुंचा १० कि हे एलिय्याह तेरा यहां क्या काम। उस ने उत्तर दिया सेनाओं के परमेश्वर यहोवा के निमित्त मुझे बड़ी जलन हुई है क्योंकि इस्राएलियों ने तेरी वाचा टाल दिई तेरी बेदियों को गिरा दिया और तेरे नबियों को तलवार से घात किया है और मैं ही अकेला रह गया हूं और वे मेरे भी प्राण के खोजी हैं ११ कि उसे हर लें। उस ने कहा निकलकर यहोवा के सन्मुख पर्वत पर खड़ा हो। और यहोवा पास से होकर चला और यहोवा के साम्हने एक बड़ी प्रचण्ड वायु से पहाड़ फटने और ढांग टूटने लगीं तौभी यहोवा उस वायु में न था फिर वायु के पीछे भुइंडोल हुआ तौभी १२ यहोवा उस भुइंडोल में न था। फिर भुइंडोल के पीछे आग दिखाई दिई तौभी यहोवा उस आग में न था फिर आग के पीछे एक दबा हुआ १३ धीमा शब्द सुनाई दिया। यह सुनते ही एलिय्याह ने अपना मुंह चद्दर से ढांपा और बाहर जाकर गुफा के द्वार पर खड़ा हुआ फिर एक शब्द उसे सुनाई दिया कि हे एलिय्याह १४ तेरा यहां क्या काम। उस ने कहा मुझे सेनाओं के परमेश्वर यहोवा के निमित बड़ी जलन हुई क्योंकि इस्राएलियों ने तेरी वाचा टाल दिई तेरी वेदियों को गिरा दिया और तेरे नबियों को तलवार से घात किया है और मैं ही अकेला रह गया हूं और वे मेरे भी प्राण के खोजी हैं १५ कि उसे हर लें। यहोवा ने उस से कहा लौटकर दमिश्क के जंगल को जा और वहां पहुंचकर अराम का राजा होने के लिये हजाएल का, १६ और इस्राएल का राजा होने को निमूशी के

(१) मूल में. का हाथ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


पोते येहूका और अपने स्थान पर नबी होने के लिये आबेलमहोला के शापात के पुत्र एलीशा १७ का अभिषेक करना । और हजाएल की तलवार से जो कोई बच जाए उस को येहू मार डालेगा और जो कोई येहू की तलवार से बच जाए उस १८ को एलीशा मार डालेगा । तौभी मैं सात हजार इस्राएलियों को बचा रक्खूंगा ये तो वे सब हैं जिन्हों ने न तो बालके आगे घुटने टेके और न १९ मुंह से उसे चूमा है । सो वह वहां से चल दिया और शापत का पुत्र एलीशा उसे मिला जो बारह जोड़ी बैल अपने आगे किये हुए आप बारहवीं के साथ होकर हल जोत रहा था उस के पास जाकर एलिय्याह ने अपनी २० चद्दर उस पर डाल दिई । तब वह बैलों को छोड़कर एलिय्याह के पीछे दौड़ा और कहने लगा मुझे अपने माता पिता को चूमने दे, तब मैं तेरे पीछे चलूंगा उस ने कहा लौट जा मैं ने २१ तुझ से क्या किया है । तब वह उस के पीछे से लौट गया और एक जोड़ी बैल लेकर बलि किये और बैलों का सामान जलाकर उन का मांस पकाके अपने लोगों को दे दिया और उन्हों ने खाया तब वह कमर बांधकर एलिय्याह के पीछे चला और उस की सेवा टहल करने लगा ॥

( अरामियों पर विजय. )

२०. और अराम के राजा बेन्हदद ने अपनी सारी सेना एकट्ठी किई और उस के साथ बत्तीस राजा और घोड़े और रथ थे सो उन्हें संग लेकर उस ने शोमरोन पर चढ़ाई किई और उसे घेरके उस के विरुद्ध २ लड़ा । और उस ने नगर में इस्राएल के राजा अहाब के पास दूतों को यह कहने के लिये भेजा ३ कि बेन्हदद तुझ से यों कहता है, कि तेरी चान्दी सोना मेरा है और तेरी स्त्रियें और लड़केबालों में जो जो उत्तम हैं सो भी सब मेरे ४ हैं । इस्राएल के राजा ने उस के पास कहला भेजा हे मेरे प्रभु हे राजा तेरे वचन के अनुसार ५ मैं और मेरा जो कुछ है सब तेरा है । उन्हीं दूतों ने फिर आकर कहा बेन्हदद तुझ से यों कहता है कि मैं ने तेरे पास यह कहला भेजा था कि तुझे अपनी चान्दी सोना और स्त्रियां ६ और बालक भी मुझे देने पड़ेंगे । पर कल इसी समय मैं अपने कर्म्मचारियों को तेरे पास भेजूंगा और वे तेरे और तेरे कर्म्मचारियों के घरों में ढूंढ़ ढांढ़ करेंगे और तेरी जो जो मनभावनी वस्तुएं निकलें सो वे अपने अपने हाथ में लेकर आएंगे । तब इस्राएल के राजा ने अपने देश ७ के सब पुरनियों को बुलवाकर कहा सोच विचार करो कि वह मनुष्य हमारी हानि ही का अभिलाषी है उस ने मुझ से मेरी स्त्रियां बालक चान्दी सोना मंगा भेजा और मैं ने नाह न किई । तब सब पुरनियों ने और सब साधारण लोगों ८ ने उस से कहा उस की न सुनना और न मानना । सो राजा ने बेन्हदद के दूतों से कहा ९ मेरे प्रभु राजा से मेरी ओर से कहो जो कुछ तू ने पहिले अपने दास से चाहा था सो तो मैं करूंगा पर यह मुझ से न होगा सो बेन्हदद के दूतों ने जाकर उसे यह उत्तर सुना दिया । तब बेन्हदद ने अहाब के पास कहला १० भेजा यदि शोमरोन में इतनी धूलि निकले कि मेरे सब पीछे चलनेहारों की मुट्ठी भरकर अटे तो देवता मेरे साथ ऐसा ही बरन इस से भी अधिक करे । इस्राएल के राजा ने उत्तर ११ देकर कहा उस से कहो कि जो हथियार बांधता हो सो उस की नाईं न फूले जो उन्हें उतारता हो । यह वचन सुनते ही वह जो और राजाओं १२ समेत डेरों में पी रहा था उस ने अपने कर्म्मचारियों से कहा पांति बांधो सो उन्हों ने नगर के विरुद्ध पांति बांधी । तब एक नबी १३ ने इस्राएल के राजा अहाब के पास जाकर कहा यहोवा तुझ से यों कहता है यह बड़ी भीड़ जो तू ने देखी है उस सब को मैं आज तेरे हाथ कर दूंगा इस से तू जान लेगा कि मैं यहोवा हूं । अहाब ने पूछा किस के द्वारा उस १४ ने कहा यहोवा यों कहता है कि प्रदेशों के हाकिमों के सेवकों के द्वारा फिर उस ने पूछा युद्ध का कौन आरंभ करे उस ने उत्तर दिया तू ही । तब उस ने प्रदेशों के हाकिमों के सेवकों १५ की गिनती लिई और वे दो सौ बत्तीस निकले और उन के पीछे उस ने सब इस्राएली लोगों की गिनती लिई और वे सात हजार हुए । ये दोपहर १६ को निकल गये उस समय बेन्हदद अपने सहायक बत्तीसों राजाओं समेत डेरों में दारू पीकर मतवाला हो रहा था । सो प्रदेशों के हाकिमों के १७ सेवक पहिले निकले तब बेन्हदद ने दूत भेजे और उन्हों ने उस से कहा शोमरोन से कुछ मनुष्य निकले आते हैं । उस ने कहा चाहे वे १८

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



मेल करने को निकले हों चाहे लड़ने को तौभी १९ उन्हें जीते ही पकड़ लाओ। सो प्रदेशों के हाकिमों के सेवक और उन के पीछे की सेना के २० सिपाही नगर से निकले। और वे अपने अपने साम्हने के पुरुष को मारने लगे और अरामी भागे और इस्राएल उन के पीछे पड़ा और अराम का राजा बेन्हदद सवारों के संग घोड़े २१ पर चढ़ा और भागकर बच गया। तब इस्राएल के राजा ने भी निकलकर घोड़ों और रथों को मारा और अरामियों को बड़ी मार से मारा। २२ तब उस नबी ने इस्राएल के राजा के पास जाकर कहा जाकर लड़ाई के लिये अपने को दृढ़ कर और सचेत होकर सोच कि क्या करना है क्योंकि नये बरस के लगते ही अराम का राजा फिर तुझ पर चढ़ाई करेगा॥

२३ तब अराम के राजा के कर्म्मचारियों ने उस से कहा उन लोगों का देवता पहाड़ी देवता है इस कारण वे हम पर प्रबल हुए सो हम उन से चौरस भूमि पर लड़ें तो निश्चय हम उन पर २४ प्रबल हो जाएंगे। और यह भी काम कर अर्थात सब राजाओं का पद ले ले और उन के २५ स्थान पर सेनापतियों को ठहरा दे। फिर एक और सेना अपने लिये गिन ले जो तेरी उस सेना-के बराबर होए जो नाश हो गई है घोड़े के बदले घोड़ा और रथ के बदले रथ तब हम चौरस भूमि पर उन से लड़ें और निश्चय उन पर प्रबल हो जाएंगे। उन की यह सम्मति मानकर २६ बेन्हदद ने वैसा ही किया। और नये बरस के लगते ही बेन्हदद ने अरामियों को इकट्ठा किया और इस्राएल से लड़ने के लिये अपेक को २७ गया। और इस्राएली भी इकट्ठे किये गये और उन के भोजन की तैयारी हुई तब वे उन का साम्हना करने को गये और इस्राएली उन के साम्हने डेरे डालकर बकरियों के दो छोटे झुण्ड से देख पड़े पर अरामियों से देश भर गया। २८ तब परमेश्वर के उसी जन ने इस्राएल के राजा के पास जाकर कहा यहोवा यों कहता है अरामियों ने यह कहा है कि यहोवा पहाड़ी देवता है पर नीची भूमि का नहीं है इस कारण मैं उस सारी बड़ी भीड़ को तेरे हाथ कर दूंगा तब तुम जान लोगे कि मैं यहोवा हूं। जब २९ वे सात दिन आम्हने साम्हने डेरे डाले हुए रहे तब सातवें दिन लड़ाई होने लगी और एक दिन में इस्राएलियों ने एक लाख अरामी पियादे मार डाले। जो बच गये सो अपेक को ३० भागकर नगर में घुसे और वहां उन बचे हुए लोगों में से सत्ताईस हजार पुरुष शहरपनाह के गिरने से दब मरे। बेन्हदद भी भाग गया और नगर की एक भीतरी कोठरी में गया। तब उस ३१ के कर्म्मचारियों ने उस से कहा सुन हम ने तो सुना है कि इस्राएल के घराने के राजा दयालु राजा होते हैं सो हमें कमर में टाट और सिर पर रस्सियां बांधे इस्राएल के राजा के पास जाने दे क्या जाने वह तेरा प्राण बचाए। सो ३२ वे कमर में टाट और सिर पर रस्सियां बांध इस्राएल के राजा के पास जाकर कहने लगे तेरा दास बेन्हदद तुझ से कहता है मेरा प्राण छोड़। राजा ने उत्तर दिया क्या वह अब लों जीता है वह तो मेरा भाई है। उन लोगों ने शकुन ३३ जानकर फुर्ती से बूझ लेने का यत्न किया कि यह उस के मन की बात है कि नहीं और कहा हां तेरा भाई बेन्हदद। राजा ने कहा जाकर उस को ले आओ सो बेन्हदद उस के पास निकल आया और उस ने उसे अपने रथ पर चढ़ा लिया। तब बेन्हदद ने उस से कहा जो ३४ नगर मेरे पिता ने तेरे पिता से ले लिये थे उन को मैं फेर दूंगा और जैसे मेरे पिता ने शोमरोन में अपने लिये सड़कें बनवाईं वैसे ही तू दमिश्क में सड़कें बनवाना अहाब ने कहा मैं इसी वाचा पर तुझे छोड़ देता हूं तब उस ने बेन्हदद से वाचा बांधकर उसे छोड़ दिया॥

इस के पीछे नबियों के चेलों में से एक जन ३५ ने यहोवा से वचन पाकर अपने संगी से कहा मुझे मार जब उस मनुष्य ने उसे मारने से नाह किई, तब उस ने उस से कहा तू ने यहोवा का ३६ वचन नहीं माना इसी कारण सुन ज्योंहीं तू मेरे पास से चला जाएगा त्योंहीं सिंह से मार डाला जाएगा। सो ज्योंहीं वह उस के पास से चला गया त्योंहीं उसे एक सिंह मिला और उस को मार डाला। फिर उस को दूसरा मनुष्य मिला ३७ और उस से भी उस ने कहा मुझे मार और उस ने उस को ऐसा मारा कि वह घायल हुआ। तब वह नबी चला गया और आंखों को ३८ पगड़ी से ढांपकर राजा की बाट जोहता हुआ मार्ग पर खड़ा रहा। जब राजा पास होकर ३९ जा रहा था तब उस ने उस की दोहाई देकर कहा जब तेरा दास युद्ध के बीच गया था तब कोई मनुष्य मेरी ओर मुड़कर किसी मनुष्य को



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



मेरे पास ले आया और मुझ से कहा इस मनुष्य की चौकसी कर यदि यह किसी रीति छूट जाए तो उस के प्राण के बदले तुझे अपना प्राण देना होगा नहीं तो किक्कार भर चान्दी ४० देना पड़ेगा। पीछे तेरा दास इधर उधर काम में फंस गया फिर वह न मिला । इस्राएल के राजा ने उस से कहा तेरा ऐसा ही न्याय होगा ४१ तू ने आप अपना न्याय किया है । नबी ने झट अपनी आंखों से पगड़ी उठाई तब इस्राएल के राजा ने उसे चीन्ह लिया कि यह कोई नबी ४२ है। तब उस ने राजा से कहा यहोवा तुझ से यों कहता है इस लिये कि तू ने अपने हाथ से ऐसे एक मनुष्य को जाने दिया जिसे मैं ने सत्यानाश हो जाने को ठहराया था[1] तुझे उस के प्राण की सन्ती अपना प्राण और उस की ४३ प्रजा की सन्ती अपनी प्रजा देनी पड़ेगी। तब इस्राएल का राजा उदास और अनमना होकर घर की ओर चला और शोमरोन को आया॥

( नाबोत की हत्या और ईश्वर का कोप. )

## २१. नाबोत

नाम एक यिज्रेली की एक दाख की बारी शोमरोन के राजा अहाब के राजमन्दिर के पास यिज्रेल में थी । इन बातों के पीछे, २ अहाब ने नाबोत से कहा तेरी दाख की बारी मेरे घर के पास है सो उसे मुझे दे कि मैं उस में सागपात की बारी लगाऊं और मैं उस के बदले तुझे उस से अच्छी एक बारी दूंगा नहीं तो तेरी इच्छा हो तो मैं तुझे उस का ३ मोल दे दूंगा। नाबोत ने अहाब से कहा यहोवा न करे कि मैं अपने पुरखाओं का निज ४ भाग तुझे दूं। यिज्रेली नाबोत के इस वचन के कारण कि मैं तुझे अपने पुरखाओं का निज भाग न दूंगा अहाब उदास और अनमना होकर अपने घर गया और बिछौने पर लेट गया और मुंह फेर लिया और कुछ भोजन न ५ किया। तब उस की स्त्री ईजेबेल ने उस के पास आकर पूछा तेरा मन क्यों ऐसा उदास है कि ६ तू कुछ भोजन नहीं करता। उस ने कहा कारण यह है कि मैं ने यिज्रेली नाबोत से कहा कि रुपैया लेकर मुझे अपनी दाख की बारी दे नहीं तो यदि तुझे भाए तो मैं उस की सन्ती दूसरी दाख की बारी दूंगा और उस ने कहा मैं अपनी दाख की बारी तुझे न दूंगा। उस की स्त्री ७ ईजेबेल ने उस से कहा क्या तू इस्राएल पर राज्य करता है कि नहीं उठकर भोजन कर और तेरा मन आनन्दित होए यिज्रेली नाबोत की दाख की बारी मैं तुझे दिलवा दूंगी। तब उस ८ ने अहाब के नाम से चिट्ठी लिखकर उस की अंगूठी की छाप लगाकर उन पुरनियों और रईसों के पास भेज दिई जो उसी नगर में नाबोत के पड़ोस में रहते थे । उस चिट्ठी में ९ उस ने यों लिखा कि उपवास का प्रचार करो और नाबोत को लोगों के साम्हने ऊंचे स्थान पर बैठाना। तब दो ओछे जनों को उस के १० साम्हने बैठाना जो साक्षी देकर उस से कहें तू ने परमेश्वर और राजा दोनों की निन्दा किई[1] तब तुम लोग उसे बाहर ले जाकर उस पर पत्थरवाह करना कि वह मर जाए। ईजेबेल की चिट्ठी में की आज्ञा के अनुसार करके ११ नगर में रहनेहारे पुरनियों और रईसों ने, उप- १२ वास का प्रचार किया और नाबोत को लोगों के साम्हने ऊंचे स्थान पर बैठाया। तब दो १३ ओछे जन आकर उस के सन्मुख बैठ गये और उन ओछे जनों ने लोगों के साम्हने नाबोत के विरुद्ध यह साक्षी दिई कि नाबोत ने परमेश्वर और राजा दोनों की निन्दा किई[1] इस पर उन्हों ने उसे नगर के बाहर ले जाकर उस पर पत्थरवाह किया और वह मर गया। तब उन्हों १४ ने ईजेबेल के पास यह कहला भेजा कि नाबोत पत्थरवाह करके मार डाला गया है। यह सुनते १५ ही कि नाबोत पत्थरवाह करके मार डाला गया है ईजेबेल ने अहाब से कहा उठकर यिज्रेली नाबोत की दाख की बारी को जिसे वह तुझे रुपैया लेकर देने से नट गया था अपने अधिकार में ले क्योंकि नाबोत जीता नहीं वह मर गया है। यिज्रेली नाबोत की मृत्यु का समाचार पाते १६ ही अहाब उस की दाख की बारी अपने अधि- कार में लेने के लिये वहां जाने को उठा॥

तब यहोवा का यह वचन तिश्बी एलिय्याह १७ के पास पहुंचा कि, चल शोमरोन में रहनेहारे १८ इस्राएल के राजा अहाब से मिलने को जा वह तो नाबोत की दाख की बारी में है उसे अपने अधिकार में लेने को वह वहां गया है। और १९ उस से यह कहना कि यहोवा यों कहता है कि क्या तू ने घात किया और अधिकारी भी बन

(१) मूल में. मेरे सत्यानाश के मनुष्य को हाथ से जाने दिया।

(१) मूल में. दोनों को विदा किया।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



बैठा फिर तू उस से यह भी कहना कि यहोवा यों कहता है कि जिस स्थान पर कुत्तों ने नाबोत का लोहू चाटा उसी स्थान पर कुत्ते २० तेरा भी लोहू चाटेंगे। एलिय्याह के देखकर अहाब ने कहा हे मेरे शत्रु क्या तू ने मेरा पता लगाया है उस ने कहा हां लगाया तो है और इस का कारण यह है कि जो यहोवा के लेखे बुरा है उसे करने के लिये तू ने अपने के २१ बेच डाला है। मैं तुझ पर ऐसी विपत्ति डालूंगा कि तुझे पूरी रीति से मिटा डालूंगा और अहाब के घर के हर एक लड़के के और क्या बन्धुए क्या स्वाधीन इस्राएल में हर एक रहनेहारे को भी नाश कर डालूंगा। २२ और मैं तेरा घराना नबात के पुत्र यारोबाम और अहिय्याह के पुत्र बाशा का सा कर दूंगा इस लिये कि तू ने मुझे रिस दिलाई और २३ इस्राएल से पाप कराया है। और ईजेबेल के विषय यहोवा यह कहता है कि यिज्रेल के धुस २४ के पास कुत्ते ईजेबेल को खा डालेंगे। अहाब का जो कोई नगर में मर जाए उस के कुत्ते खा लेंगे और जो कोई मैदान में मर जाए उस को आकाश के पक्षी खा जाएंगे। २५ सचमुच अहाब के तुल्य और कोई न था जिसने अपनी स्त्री ईजेबेल के उसकाने से वह करने के जो यहोवा के लेखे बुरा है अपने के २६ बेच डाला है। वह तो उन एमोरियों की नाईं जिन के यहोवा ने इस्राएलियों के साम्हने से देश से निकाला था बहुत ही घिनौने काम करता था अर्थात मूरतों के पीछे चलता था। २७ एलिय्याह के ये बचन सुनकर अहाब ने अपने वस्त्र फाड़े और अपनी देह पर टाट लपेटकर उपवास करने और टाट ही ओढ़े २८ पड़ा रहने और दबे पांवों चलने लगा। और यहोवा का यह वचन तिशबी एलिय्याह के २९ पास पहुंचा कि, क्या तू ने देखा है कि अहाब मेरे साम्हने दबा रहता है सो इस कारण कि वह मेरे साम्हने दबा रहता है मैं वह विपत्ति उस के जीते जी न डालूंगा उस के पुत्र के दिनों में मैं उस के घराने पर वह विपत्ति डालूंगा॥

(अहाब की मृत्यु.)

**२२. अरामी** और इस्राएली तीन बरस लों आपस में २ बिन लड़े रहे। तब तीसरे बरस में यहूदा का राजा यहोशापात इस्राएल के राजा के यहां ३ गया। तब इस्राएल के राजा ने अपने कर्म्मचारियों से कहा क्या तुम के मालूम है कि गिलाद का रामोत हमारा है फिर हम क्यों चुपचाप रहते और उसे अराम के राजा के ४ हाथ से क्यों नहीं छीन लेते। और उस ने यहोशापात से पूछा क्या तू मेरे संग गिलाद के रामोत से लड़ने के लिये जाएगा यहोशापात ने इस्राएल के राजा को उत्तर दिया जैसा तू वैसा मैं भी हूं जैसी तेरी प्रजा वैसी मेरी भी प्रजा और जैसे तेरे घोड़े वैसे मेरे भी ५ घोड़े हैं। फिर यहोशापात ने इस्राएल के राजा ६ से कहा कि आज यहोवा की आज्ञा ले। सो इस्राएल के राजा ने नबियों को जो कोई चार सौ पुरुष थे एकट्ठा करके उन से पूछा क्या मैं गिलाद के रामोत से युद्ध करने के चढ़ाई करूं वा रुका रहूं उन्हों ने उत्तर दिया चढ़ाई कर क्योंकि प्रभु उस को राजा के हाथ कर देगा। ७ पर यहोशापात ने पूछा क्या यहां यहोवा का और भी कोई नबी नहीं है जिस से हम पूछ ८ लें। इस्राएल के राजा ने यहोशापात से कहा हां यिम्ला का पुत्र मीकायाह एक पुरुष और है जिस के द्वारा हम यहोवा से पूछ सकते हैं पर मैं उस से घिन रखता हूं क्योंकि वह मेरे विषय कल्याण की नहीं हानि ही की नबूवत करता है। यहोशापात ने कहा राजा ऐसा न ९ कहे। तब इस्राएल के राजा ने एक हाकिम को बुलवाकर कहा यिम्ला के पुत्र मीकायाह १० को फुर्ती से ले आ। इस्राएल का राजा और यहूदा का राजा यहोशापात अपने अपने राजवस्त्र पहिने हुए शोमरोन के फाटक में एक खुले स्थान में अपने अपने सिंहासन पर विराज ११ रहे थे और सब नबी उन के साम्हने नबूवत कर रहे थे। तब कनाना के पुत्र सिदकिय्याह ने लोहे के सींग बना कर कहा यहोवा यों कहता है कि इन से तू अरामियों को मारते १२ मारते नाश कर डालेगा। और सब नबियों ने इसी आशय की नबूवत करके कहा गिलाद के रामोत पर चढ़ाई कर और तू कृतार्थ हो क्योंकि यहोवा उसे राजा के हाथ कर देगा। १३ और जो दूत मीकायाह को बुलाने गया था उस ने उस से कहा सुन नबी लोग एक ही मुंह से राजा के विषय शुभ बचन कहते हैं सो तेरी बातें उन की सी हों तू भी शुभ बचन कहना।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१४ मीकायाह ने कहा यहोवा के जीवन की सोंह जो कुछ यहोवा मुझ से कहे सोई मैं कहूंगा। १५ जब वह राजा के पास आया तब राजा ने उस से पूछा हे मीकायाह क्या हम गिलाद के रामोत से युद्ध करने के लिये चढ़ाई करें वा रुके रहें उस ने उस को उत्तर दिया हां चढ़ाई कर और तू कृतार्थ हो और यहोवा उस को राजा १६ के हाथ कर दे। राजा ने उस से कहा मुझे कितनी बार तुझे किरिया धराकर चिताना होगा कि तू यहोवा का स्मरण करके मुझ से सच १७ ही कह। मीकायाह ने कहा मुझे सारा इस्राएल बिना चरवाहे की भेड़ बकरियों की नाईं पहाड़ों पर तित्तर बित्तर देख पड़ा और यहोवा का यह वचन आया कि वे तो अनाथ हैं सो अपने अपने घर कुशलक्षेम से लौट जाएं। १८ तब इस्राएल के राजा ने यहोशापात से कहा क्या मैं ने तुझ से न कहा था कि वह मेरे विषय कल्याण की नहीं हानि ही की नबूबत करेगा। १९ मीकायाह ने कहा इस कारण तू यहोवा का यह वचन सुन मुझे सिंहासन पर विराजमान यहोवा और उस के पास दहिने बायें खड़ी हुई २० स्वर्ग की सारी सेना देख पड़ी। तब यहोवा ने पूछा अहाब को कौन ऐसा बहकाएगा कि वह गिलाद के रामोत पर चढ़ाई करके खेत आए तब किसी ने कुछ और किसी ने कुछ २१ कहा। निदान एक आत्मा पास आकर यहोवा के सन्मुख खड़ा हुआ और कहने लगा मैं उस को बहकाऊंगा यहोवा ने पूछा किस उपाय से। २२ उस ने कहा मैं जाकर उस के सब नबियों में पैठकर उन से झूठ बुलवाऊंगा[1] यहोवा ने कहा तेरा उस को बहकाना सुफल होगा जाकर ऐसा २३ ही कर। सो अब सुन यहोवा ने तेरे इन सब नबियों के मुंह में एक झूठ बोलनेहारा आत्मा पैठाया है और यहोवा ने तेरे विषय हानि की २४ कही है। तब कनाना के पुत्र सिदूकिय्याह ने मीकायाह के निकट जा उस के गाल पर थपेड़ा मारके पूछा यहोवा का आत्मा मुझे छोड़कर २५ तुझ से बातें करने को किधर गया। मीकायाह ने कहा जिस दिन तू छिपने के लिये कोठरी से २६ कोठरी में भागेगा तब जानेगा। इस पर इस्राएल के राजा ने कहा मीकायाह को नगर के हाकिम आमोन और योआश राजकुमार के २७ पास लौटाकर, उन से कह राजा यों कहता है कि इस को बन्दीगृह में डालो और जब लों मैं कुशल से न आऊं तब लों इसे दुख की रोटी और पानी दिया करो। २८ और मीकायाह ने कहा यदि तू कभी कुशल से लौटे तो जान कि यहोवा ने मेरे द्वारा नहीं कहा फिर उस ने कहा हे देश देश के लोगो तुम सब के सब सुन रक्खो॥

(१) मूल में. झूठा आत्मा हूंगा।

२९ तब इस्राएल के राजा और यहूदा के राजा यहोशापात दोनों ने गिलाद के रामोत पर चढ़ाई किई। ३० और इस्राएल के राजा ने यहोशापात से कहा मैं तो भेष बदलकर लड़ाई में जाऊंगा पर तू अपने ही वस्त्र पहिने रह सो इस्राएल का राजा भेष बदलकर लड़ाई में गया। ३१ और अराम के राजा ने तो अपने रथों के बत्तीसों प्रधानों को आज्ञा दिई थी कि न तो छोटे से लड़ो न बड़े से केवल इस्राएल के राजा से लड़ो। ३२ सो जब रथों के प्रधानों ने यहोशापात को देखा तब कहा निश्चय इस्राएल का राजा वही है और वे उसी से लड़ने को मुड़े सो यहोशापात चिल्ला उठा। ३३ यह देखकर कि वह इस्राएल का राजा नहीं है रथों के प्रधान उस का पीछा छोड़कर लौट गये। ३४ तब किसी ने अटकल से एक तीर चलाया और वह इस्राएल के राजा के झिलम और निचले वस्त्र के बीच छेदकर लगा सो उस ने अपने सारथी से कहा मैं घायल हुआ सो बाग[1] फेरके मुझे सेना में से बाहर ले चल। ३५ और उस दिन युद्ध बढ़ता गया और राजा अपने रथ में औरों के सहारे अरामियों के सन्मुख खड़ा रहा और सांझ को मर गया और उस के घाव का लोहू बहकर रथ के पौदान में भर गया। ३६ सूर्य्य डूबते हुए सेना में यह पुकार हुई कि हर एक अपने नगर और अपने देश को लौट जाए। ३७ जब राजा मर गया तब शोमरोन को पहुंचाया गया और शोमरोन में उसे मिट्टी दिई गई। ३८ और यहोवा के वचन के अनुसार जब उस का रथ शोमरोन के पोखरे में धोया गया तब कुत्तों ने उस का लोहू चाट लिया और वेश्याएं नहा रही थीं। ३९ अहाब के और सब काम जो उस ने किये और हाथीदांत का जो भवन उस ने बनाया और जो जो नगर उस ने बसाये यह सब क्या इस्राएली राजाओं के इतिहास की पुस्तक में नहीं लिखा है। ४० निदान अहाब अपने पुरखाओं के संग

(१) मूल में. अपना हाथ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



सोया और उस का पुत्र अहज्याह उस के स्थान पर राजा हुआ ॥

( यहोशापात का राज्य. )

४१ इस्राएल के राजा अहाब के चौथे बरस में आसा का पुत्र यहोशापात यहूदा पर राजा ४२ हुआ । जब यहोशापात राज्य करने लगा तब वह पैंतीस बरस का था और पचीस बरस लों यरूशलेम में राज्य करता रहा और उस की माता का नाम अजूबा था जो शिल्ही की ४३ बेटी थी । और उस की चाल सब प्रकार से उस के पिता आसा की सी थी अर्थात जो यहोवा के लेखे में ठीक है सोई वह करता रहा और उस से कुछ न मुड़ा । तौभी ऊंचे स्थान ढाये न गये प्रजा के लोग ऊंचे स्थानों पर तब भी बलि किया और धूप जलाया करते थे । ४४ यहोशापात ने इस्राएल के राजा से मेल किया । ४५ और यहोशापात के काम और जो बीरता उस ने दिखाई और उस ने जो जो लड़ाइयां किईं यह सब क्या यहूदा के राजाओं के इतिहास ४६ की पुस्तक में नहीं लिखा है । पुरुषगामियों में से जो उस के पिता आसा के दिनों में रह गये थे उन को उस ने देश में से नाश किया । ४७ उस समय एदोम में कोई राजा न था एक ४८ नाइब राज्य का काम करता था । फिर यहोशापात ने तर्शीश के जहाज सोना लाने के लिये ओपीर जाने को बनवा लिये पर वे एस्योन्गेबेर में टूट गये सो वहां न जा सके । तब अहाब के पुत्र अहज्याह ने यहोशापात से ४९ कहा मेरे जहाजियों को अपने जहाजियों के संग जहाजों में जाने दे पर यहोशापात ने नाह कर दिई । निदान यहोशापात अपने पुर- ५० खाओं के संग सोया और उस को उस के पुरखाओं के बीच उस के मूलपुरुष दाऊद के पुर में मिट्टी दिई गई और उस का पुत्र यहोराम उस के स्थान पर राजा हुआ ॥

( अहज्याह का राज्य. )

यहूदा के राजा यहोशापात के सत्रहवें बरस ५१ में अहाब का पुत्र अहज्याह शोमरोन में इस्राएल पर राज्य करने लगा और दे बरस लों इस्राएल पर राज्य करता रहा । और उस ने ५२ वह किया जो यहोवा के लेखे बुरा है और उस की चाल उस के माता पिता और नबात के पुत्र यारोबाम की सी थी जिस ने इस्राएल से पाप कराया था । जैसे उस का पिता बाल ५३ की उपासना और उसे दण्डवत करने से इस्राएल के परमेश्वर यहोवा को रिस दिलाता रहा वैसे ही अहज्याह भी करता रहा ॥

---

# राजाओं के वृत्तान्त का दूसरा भाग ।

---

( अहज्याह की मृत्यु. )

१. अहाब के मरने के पीछे मोआब इस्राएल से फिर गया । २ और अहज्याह एक झिलमिलीदार खिड़की में से जो शोमरोन में उस की अटारी में थी गिर पड़ा और पीड़ित हुआ सो उस ने दूतों को यह कहकर भेजा कि तुम जाकर एक्रोन के बाल्जबूब[१] नाम देवता से यह पूछ आओ कि क्या मैं इस पीड़ा से बचूंगा कि नहीं । तब यहोवा के दूत ने तिश्बी एलि- ३ य्याह से कहा उठकर शोमरोन के राजा के दूतों से मिलने को जा और उन से कह क्या इस्राएल में कोई परमेश्वर नहीं जो तुम एक्रोन के बाल्जबूब देवता से पूछने जाते हो । सो यहोवा ४ तुझ से यों कहता है कि जिस पलंग पर तू पड़ा है उस पर से कभी न उठेगा मर ही जाएगा सो एलिय्याह चला गया । जब अहज्याह के दूत ५ उस के पास लौट आये तब उस ने उन से पूछा तुम

(१) अर्थात. मक्खियों का नाथ ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



६ क्यों लौट आये हो। उन्हों ने उस से कहा कि एक मनुष्य हम से मिलने को आया और कहा कि जिस राजा ने तुम को भेजा उस के पास लौटकर कहो यहोवा यों कहता है कि क्या इस्राएल में कोई परमेश्वर नहीं जो तू एक्रोन के बाल्‌जबूब देवता से पूछने को भेजता है इस कारण जिस पलंग पर तू पड़ा है उस पर से ७ कभी न उठेगा मर ही जाएगा। उस ने उन से पूछा जो मनुष्य तुम से मिलने को आया और तुम से ये बातें कहीं उस का कैसा ढंग ८ था। उन्हों ने उस को उत्तर दिया वह तो रोंआर मनुष्य और अपनी कमर में चमड़े का फेंटा बांधे हुए था उस ने कहा वह तिशबी ९ एलिय्याह होगा। तब उस ने उस के पास पचास सिपाहियों के एक प्रधान को उस के पचासों सिपाहियों समेत भेजा। प्रधान ने उस के पास जाकर क्या देखा कि वह पहाड़ की चोटी पर बैठा है। और उस ने उस से कहा हे परमेश्वर के १० जन राजा ने कहा है कि उतर आ। एलिय्याह ने उस पचास सिपाहियों के प्रधान से कहा यदि मैं परमेश्वर का जन हूं तो आकाश से आग गिरकर तुझे तेरे पचासों समेत भस्म कर डाले। तब आकाश से आग गिरी और उस से वह अपने पचासों समेत भस्म हो गया। ११ फिर राजा ने उसके पास पचास सिपाहियों के एक और प्रधान को पचासों सिपाहियों समेत भेज दिया। प्रधान ने उस से कहा हे परमेश्वर के जन १२ राजा ने कहा है कि फुर्ती से उतर आ। एलिय्याह ने उत्तर देकर उन से कहा यदि मैं परमेश्वर का जन हूं तो आकाश से आग गिरके तुझे तेरे पचासों समेत भस्म कर डाले तब आकाश से परमेश्वर की आग गिरी और उस से वह अपने १३ पचासों समेत भस्म हो गया। फिर राजा ने तीसरी बार पचास सिपाहियों के एक और प्रधान को पचासों सिपाहियों समेत भेज दिया और पचास का वह तीसरा प्रधान चढ़कर एलियाह के साम्हने घुटनों के बल गिरा और गिड़गिड़ाहट के साथ उस से कहने लगा हे परमेश्वर के जन मेरा प्राण और तेरे इन पचास दासों के १४ प्राण तेरे लेखे अनमोल ठहरें। पचास पचास सिपाहियों के जो दो प्रधान अपने अपने पाचासों समेत पहिले आये थे उन को तो आग ने आकाश से गिरकर भस्म कर डाला पर अब १५ मेरा प्राण तेरे लेखे अनमोल ठहरे। तब यहोवा के दूत ने एलिय्याह से कहा उस के संग नीचे जा उस से मत डर तब एलिय्याह उठ कर उस के संग राजा के पास नीचे गया, और उस से १६ कहा यहोवा यों कहता है कि तू ने तो एक्रोन के बालजबूब देवता से पूछने को दूत भेजे सो क्या इस्राएल में कोई परमेश्वर नहीं कि जिस से तू पूछ सके इस कारण तू जिस पलंग पर पड़ा है उस पर से कभी न उठेगा मर ही जायगा। १७ यहोवा के इस बचन के अनुसार जो एलिय्याह ने कहा था वह मर गया। और उस के निपुत्र होने के कारण योराम उस के स्थान पर यहूदा के राजा यहोशापात के पुत्र यहोराम के दूसरे १८ बरस में राजा हुआ। अहज्याह के और काम जो उस ने किये सो क्या इस्राएल के राजाओं के इतिहास की पुस्तक में नहीं लिखे हैं॥

(एलियाह का स्वर्गारोहण.)

**२. जब** यहोवा एलिय्याह को बवंडर के द्वारा स्वर्ग में उठा लेने को था तब एलिय्याह और एलीशा दोनों संग २ संग गिलगाल से चले। एलियाह ने एलीशा से कहा यहोवा मुझे बेतेल तक भेजता है सो तू यहीं ठहरा रह एलीशा ने कहा यहोवा के और तेरे जीवन की सोंह मैं तुझे नहीं छोड़ने का सो ३ वे बेतेल को चले गये। और बेतेलवासी नबियों के चेले येलीशा के पास आकर कहने लगे क्या तुझे मालूम है कि आज यहोवा तेरे स्वामी को तेरे ऊपर से उठा लेने पर है उस ने कहा हां मुझे भी यह मालूम है तुम चुप रहो। ४ और एलिय्याह ने उस से कहा हे एलीशा यहोवा मुझे यरीहो को भेजता है सो तू यहीं ठहरा रह उस ने कहा यहोवा के और तेरे जीवन की सोंह मैं तुझे नहीं छोड़ने का सो वे यरीहो ५ को आये। और यरीहोवासी नबियों के चेले एलीशा के पास आकर कहने लगे क्या तुझे मालूम है कि आज यहोवा तेरे स्वामी को तेरे ऊपर से उठा लेने पर है उस ने उत्तर दिया ६ हां मुझे भी मालूम है तुम चुप रहो। फिर एलिय्याह ने उस से कहा यहोवा मुझे यर्दन तक भेजता है सो तू यहीं ठहरा रह उस ने कहा यहोवा के और तेरे जीवन की सोंह मैं तुझे नहीं छोड़ने का सो वे दोनों आगे चले। ७ और नबियों के चेलों में से पचास जन जाकर उन के साम्हने दूर खड़े हुए और वे दोनों

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



८ यर्दन के तीर खड़े हुए । तब एलिय्याह ने अपनी चद्दर पकड़कर ऐंठ लिई और जल पर मारी तब वह इधर उधर दो भाग हो गया ९ और वे दोनों स्थल ही स्थल पार गये। उन के पार पहुंचने पर एलिय्याह ने एलीशा से कहा उस से पहिले कि मैं तेरे पास से उठा लिया जाऊं जो कुछ तू चाहे कि मैं तेरे लिये करूं सो मांग एलीशा ने कहा तुझ में जो आत्मा है उस १० में से दूना भाग मुझे मिल जाए । एलिय्याह ने कहा तूने कठिन बात मांगी है तौभी यदि तू मुझे उठा लिये जाने के पीछे देखने पाए तो ११ तेरे लिये ऐसा ही होगा नहीं तो न होगा। वे चलते चलते बातें कर रहे थे कि अचानक एक अग्निमय रथ और अग्निमय घोड़ों ने उन को अलग अलग किया और एलिय्याह बवंडर में १२ होकर स्वर्ग पर चढ़ गया। और इसे एलीशा देखता और पुकारता रहा कि हाय मेरे पिता हाय मेरे पिता हाय इस्राएल के रथ और सवारो। जब वह उस को फिर देख न पड़ा तब उस ने अपने वस्त्र पकड़े और फाड़कर दो भाग १३ कर दिये। फिर उस ने एलिय्याह की चद्दर उठाई जो उस पर से गिरी थी और वह लौट १४ गया और यर्दन के तीर पर खड़ा हो, एलिय्याह की वह चद्दर जो उस पर से गिरी थी पकड़कर जल पर मारी और कहा एलिय्याह का परमेश्वर यहोवा कहां है । जब उस ने जल पर मारा तब वह इधर उधर दो भाग हुआ और १५ एलीशा पार गया। उसे देखकर नबियों के चेले जो यरीहो में उस के साम्हने थे कहने लगे एलिय्याह में जो आत्मा था वही एलीशा पर ठहर गया है सो उन्हों ने उस से मिलने को जाकर उस के साम्हने भूमि लों झुककर दण्डवत किई। १६ तब उन्हों ने उस से कहा सुन तेरे दासों के पास पचास बलवान पुरुष हैं वे जाकर तेरे स्वामी को ढूंढ़ें क्या जाने यहोवा के आत्मा ने उस को उठाकर किसी पहाड़ पर वा किसी तराई १७ में डाल दिया हो। उस ने कहा मत भेजो। जब उन्हों ने उस को दबाते दबाते निरुत्तर कर दिया तब उस ने कहा भेज दो सो उन्हों ने पचास पुरुष भेज दिये और वे उसे तीन दिन १८ ढूंढ़ते रहे पर न पाया। तब लों वह यरीहो में ठहरा रहा सो जब वे उस के पास लौट आये तब उस ने उन से कहा क्या मैं ने तुम से न कहा था मत जाओ ॥

(एलीशा के दो आश्चर्य्यकर्म्म.)

उस नगर के निवासियों ने एलीशा से कहा १९ देख यह नगर मनभावने स्थान पर बसा है जैसा मेरा प्रभु देखता है पर पानी बुरा है और भूमि गर्भ गिरानेहारी है। उस ने कहा एक नई २० थाली में लोन डालकर मेरे पास ले आओ, जब वे उसे उस के पास ले आये, तब वह २१ जल के सोते के पास निकल गया और उस में लोन डालकर कहा यहोवा यों कहता है कि मैं यह पानी ठीक कर देता हूं सो वह फिर कभी मृत्यु वा गर्भ गिरने का कारण न होगा। एलीशा के इस वचन के अनुसार पानी ठीक २२ हो गया और आज लों ऐसा ही है ॥

वहां से वह बेतेल को चला और मार्ग की २३ चढ़ाई में चल रहा था कि नगर से छोटे लड़के निकलकर उस का ठट्ठा करके कहने लगे हे चन्दुए चढ़ जा हे चन्दुए चढ़ जा। तब उस ने पीछे की २४ ओर फिरकर उन पर दृष्टि किई और यहोवा के नाम से उन को स्राप दिया तब बन में से दो रीछिनियों ने निकलकर उन में से बयालीस लड़के फाड़ डाले। वहां से वह कर्म्मेल को गया २५ और फिर वहां से शोमरोन को लौट गया ॥

(योराम के राज्य का आरम्भ.)

## ३. यहूदा

के राजा यहोशापात के अठारहवें बरस में अहाब का पुत्र यहोराम शोमरोन में राज्य करने लगा और बारह बरस लों राज्य करता रहा। उस ने वह किया जो यहोवा के लेखे बुरा है २ तौभी उस ने अपने माता पिता के बराबर नहीं किया बरन अपने पिता की बनवाई हुई बाल की लाठ को दूर किया। तौभी वह ३ नबात के पुत्र यारोबाम के ऐसे पापों में जैसे उस ने इस्राएल से भी कराये लिपटा रहा और उन से न फिरा ॥

(मोआब पर विजय.)

मोआब का राजा मेशा बहुत सी भेड़ बकरियां रखता था और इस्राएल के राजा को ४ एक लाख बच्चे और एक लाख मेढ़े कर की रीति से दिया करता था। जब अहाब मर गया ५ तब मोआब के राजा ने इस्राएल के राजा से बलवा किया। उस समय राजा यहोराम ने ६ शोमरोन से निकलकर सारे इस्राएल की गिनती लिई। और उस ने जाकर यहूदा के ७

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



राजा यहोशापात के पास यों कहला भेजा कि मोआब के राजा ने मुझ से बलवा किया है क्या तू मेरे संग मोआब से लड़ने को चलेगा उस ने कहा हां मैं चलूंगा जैसा तू वैसा मैं जैसी तेरी प्रजा वैसी मेरी प्रजा और जैसे तेरे ८ घोड़े वैसे मेरे घोड़े हैं। फिर उस ने पूछा हम किस मार्ग से जाएं उस ने उत्तर दिया ९ एदोम के जंगल होकर। सो इस्राएल का राजा और यहूदा का राजा और एदोम का राजा चले और जब सात दिन लों घूमकर चल चुके तब सेना और उस के पीछे पीछे चलनेहारे १० पशुओं के लिये कुछ पानी नहीं मिला। और इस्राएल के राजा ने कहा हाय यहोवा ने इन तीन राजाओं को इस लिये इकट्ठा किया कि ११ उन को मोआब के हाथ में कर दे। पर यहोशापात ने कहा क्या यहां यहोवा का कोई नबी नहीं है जिस के द्वारा हम यहोवा से पूछें इस्राएल के राजा के किसी कर्म्मचारी ने उत्तर देकर कहा हां शापात का पुत्र एलीशा जो एलिय्याह के हाथों को धुलाया करता था वह १२ तो यहां है। तब यहोशापात ने कहा उस के पास यहोवा का वचन पहुंचा करता है। सो इस्राएल का राजा और यहोशापात और १३ एदोम का राजा उस के पास गये। तब एलीशा ने इस्राएल के राजा से कहा मेरा तुझ से क्या काम है अपने पिता के नबियों और अपनी माता के नबियों के पास जा इस्राएल के राजा ने उस से कहा ऐसा न कह क्योंकि यहोवा ने इन तीनों राजाओं को इस लिये इकट्ठा किया १४ कि इन को मोआब के हाथ में कर दे। एलीशा ने कहा सेनाओं का यहोवा जिस के सन्मुख मैं हाजिर रहा करता हूं उस के जीवन की सोंह यदि यहूदा के राजा यहोशापात का आदरमान न करता तो मैं न तो तेरी ओर मुंह करता और १५ न तुझ पर दृष्टि करता। अब कोई बजानेहारा मेरे पास ले आओ। जब बजानेहारा बजाने लगा तब यहोवा की शक्ति[1] एलीशा पर हुई, १६ और उस ने कहा इस नाले में तुम लोग इतना १७ खोदो कि इस में गड़हे ही गड़हे हो जाएं। क्योंकि यहोवा यों कहता है कि तुम्हारे साम्हने न तो वायु चलेगी और न वर्षा होगी तौभी यह नाला पानी से भर जाएगा और अपने गाय बैलों और और पशुओं समेत तुम पीने पाओगे।

(१) मूल में. हाथ।

और इस को हलकी सी बात जानकर यहोवा १८ मोआब को भी तुम्हारे हाथ में कर देगा। तब १९ तुम सब गढ़वाले और उत्तम नगरों को नाश करना और सब अच्छे वृक्षों को काट डालना और जल के सब सोतों को भर देना और सब अच्छे खेतों में पत्थर फेंककर उन्हें बिगाड़ देना। २० बिहान को अन्नबलि चढ़ाने के समय एदोम की ओर से जल बह आया और देश जल से भर गया। २१ यह सुनकर कि राजाओं ने हम से लड़ने को चढ़ाई किई है जितने मोआबियों की अवस्था हथियार बांधने के योग्य थी सो सब बुलाकर इकट्ठे किये गये और सिवाने पर खड़े हुए। २२ बिहान को जब वे सवेरे उठे उस समय सूर्य की किरणें उस जल पर ऐसी पड़ीं कि वह मोआबियों को परली ओर से लोहू सा लाल देख पड़ा। २३ सो वे कहने लगे वह तो लोहू होगा निःसन्देह वे राजा एक दूसरे को मारके नाश हो गये हैं सो २४ अब हे मोआबियो लूट लेने को जाओ। वे इस्राएल की छावनी के पास आये ही थे कि इस्राएली उठकर मोआबियों को मारने लगे और वे उन से भाग गये और वे मोआब को मारते मारते उन के देश में[1] पहुंच गये। २५ और उन्हों ने नगरों को ढा दिया और सब अच्छे खेतों में एक एक पुरुष अपना अपना पत्थर डाल कर उन्हें भर दिया और जल के सब सोतों को भर दिया और सब अच्छे अच्छे वृक्षों को काट डाला यहां तक कि कीर्हरेशेत के पत्थर तो रह गये पर उस के भी चारों ओर गोफन चलानेहारों ने जाकर उस को मारा। २६ यह देखकर कि हम युद्ध में हार चले मोआब के राजा ने सात सौ तलवार रखनेवाले पुरुष संग लेकर एदोम के राजा तक पांति भेद कर पहुंचने का यत्न किया पर पहुंच न सका। २७ तब उस ने अपने जेठे बेटे को जो उस के स्थान में राज्य करनेवाला था पकड़कर शहरपनाह पर होमबलि चढ़ाया इस से इस्राएल पर बड़ा ही कोप हुआ सो वे उसे छोड़कर अपने देश को लौट गये॥

(एलीशा के चार आश्चर्य्यकर्म्म.)

**४. नबियों** के चेलों की स्त्रियों में से एक स्त्री ने एलीशा की दोहाई देकर कहा तेरा दास मेरा पति मर गया और तू जानता है कि वह यहोवा का

(१) मूल में, उस में।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



भय माननेहारा था और उस का व्यवहरिया मेरे दोनों पुत्रों को अपना दास बनाने के लिये २ आया है। एलीशा ने उस से पूछा मैं तेरे लिये क्या करूं मुझसे कह कि तेरे घर में क्या है उस ने कहा कि तेरी दासी के घर में एक हांड़ी ३ तेल को छोड़ और कुछ नहीं है। उस ने कहा तू बाहर जाकर अपनी सब पड़ोसिनों से छूछे ४ बरतन मांग ले आ, और थोड़े नहीं। फिर तू अपने बेटों समेत अपने घर में जा और द्वार बन्द करके उन सब बरतनों में तेल उण्डेल देना ५ और जो भर जाए उन्हें अलग रखना। तब वह उस के पास से चली गई और अपने बेटों समेत अपने घर जाकर द्वार बन्द किया तब वे तो उस के पास बरतन ले आते गये और वह उण्डे-६ लती गई। जब बरतन भर गये तब उस ने अपने बेटे से कहा मेरे पास एक और भी ले आ उस ने उस से कहा और बरतन तो नहीं रहा। तब तेल ७ थम गया। तब उस ने जाकर परमेश्वर के जन को यह बता दिया और उस ने कहा जा तेल बेच कर ऋण भर दे और जो रह जाए उस से तू अपने बेटों सहित अपना निर्बाह करना॥

८ फिर एक दिन की बात है कि एलीशा शूनेम को गया जहां एक कुलीन स्त्री थी और उस ने उसे रोटी खाने के लिये बिनती करके दबाया और जब जब वह उधर से जाता तब तब वह वहां रोटी खाने को उतरता था। ९ और उस स्त्री ने अपने पति से कहा सुन यह जो बार बार हमारे यहां से होकर जाया करता है सो मुझे परमेश्वर का कोई पवित्र जन जान १० पड़ता है। सो हम भीत पर एक छोटी उप-रौठी कोठरी बनाएं और उस में उस के लिये एक खाट एक मेज और एक कुर्सी और एक दीवट रक्खें कि जब जब वह हमारे यहां आए ११ तब तब उसी में टिका करे। एक दिन की बात है कि वह वहां जाकर उस उपरौठी कोठरी में १२ टिका और उसी में सो गया। और उस ने अपने सेवक गेहजी से कहा उस शूनेमिन को बुला ले। जब उस के बुलाने से वह उस के १३ साम्हने खड़ी हुई, तब उस ने गेहजी से कहा इस से कह कि तू ने हमारे लिए ऐसी बड़ी चिन्ता किई है सो तेरे लिये क्या किया जाए क्या तेरी चर्चा राजा वा प्रधान सेनापति से किई जाए। उस ने उत्तर १४ दिया मैं तो अपने ही लोगों में रहती हूं। फिर उस ने कहा तो इस के लिये क्या किया जाए। गेहजी ने उत्तर दिया निश्चय उस के कोई लड़का नहीं और उस का पति बूढ़ा है। उस ने १५ कहा उस को बुला ले और जब उसने उसे बुलाया तब वह द्वार में खड़ी हुई। तब उस ने कहा १६ वसन्त ऋतु में दिन पूरे होने पर तू एक बेटा छाती से लगाएगी स्त्री ने कहा हे मेरे प्रभु हे परमेश्वर के जन ऐसा नहीं अपनी दासी को धोखा न दे। और स्त्री को गर्भ रहा और १७ वसन्त ऋतु का जो समय एलीशा ने उस से कहा था उसी समय जब दिन पूरे हुए तब वह बेटा जनी। और जब लड़का बड़ा हो गया तब १८ एक दिन वह अपने पिता के पास लवनेहारों के निकट निकल गया। और उस ने अपने पिता १९ से कहा आह मेरा सिर आह मेरा सिर तब पिता ने अपने सेवक से कहा इस को इस की माता के पास ले जा। वह उसे उठाकर उस की माता २० के पास ले गया फिर वह दोपहर लों उस के घुटनों पर बैठा रहा तब मर गया। तब उस ने २१ चढ़कर उस को परमेश्वर के जन की खाट पर लिटा दिया और निकलकर किवाड़ बन्द किया तब उतर गई। और उस ने अपने पति से पुका-२२ रकर कहा मेरे पास एक सेवक और एक गदही भेज दे कि मैं परमेश्वर के जन के यहां झट हो आऊं। उस ने कहा आज तू उस के यहां क्यों २३ जाएगी आज न तो नये चांद का और न विश्राम का दिन है उस ने कहा कल्याण होगा[1]। तब उस स्त्री ने गदही पर काठी बांधकर अपने २४ सेवक से कहा हांके चल और मेरे कहे बिना हांकने में ढिलाई न करना। सो वह चलत चलते २५ कर्मेल पर्वत को परमेश्वर के जन के निकट पहुंची। उसे दूर से देखकर परमेश्वर के जन ने अपने सेवक गेहजी से कहा देख उधर तो वह शूनेमिन है। अब उस से मिलने को दौड़ जा और २६ उस से पूछ कि तू कुशल से है तेरा पति भी कुशल से है और लड़का भी कुशल से है। पूछने पर स्त्री ने उत्तर दिया हां कुशल से हैं। वह पहाड़ पर २७ परमेश्वर के जन के पास पहुंची और उस के पांव पकड़ने लगी तब गेहजी उस के पास गया कि उसे धक्का देकर हटाए परन्तु परमेश्वर के जन ने कहा उसे छोड़ दे उस का मन व्याकुल है पर यहोवा ने मुझ को नहीं बता दिया छिपा ही रक्खा है। तब वह कहने लगी क्या मैं ने २८

(१) मूल में. उस ने कहा कुशल।



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


अपने प्रभु से पुत्र का बर मांगा था क्या मैं ने
२९ न कहा था मुझे धोखा न दे । तब एलीशा ने
गेहजी से कहा अपनी कमर बांध और मेरी
छड़ी हाथ में लेकर चला जा मार्ग में यदि कोई
तुझे मिले तो उस का कुशल न पूछना और
कोई तेरा कुशल पूछे तो उस को उत्तर न देना
और मेरी यह छड़ी उस लड़के के मुंह पर धर
३० देना। तब लड़के की मा ने एलीशा से कहा
यहोवा के और तेरे जीवन की सोंह मैं तुझे न
छोड़ूंगी सो वह उठकर उस के पीछे पीछे चला।
३१ उन से आगे बढ़कर गेहजी ने छड़ी को उस के
लड़के के मुंह पर रक्खा पर कोई शब्द सुन न
पड़ा और न उस ने कान लगाया सो वह
एलीशा से मिलने को लौट आया और उस को
३२ बतला दिया कि लड़का नहीं जागा। जब
एलीशा घर में आया तब क्या देखा कि लड़का
३३ मरा हुआ मेरी खाट पर पड़ा है। सो उस ने
अकेला भीतर जाकर किवाड़ बन्द किया और
३४ यहोवा से प्रार्थना किई। तब वह चढ़कर लड़के
पर इस रीति से लेट गया कि अपना मुंह उस के
मुंह से अपनी आंखें उस की आंखों से और अपने
हाथ उस के हाथों से मिला दिये और वह लड़के
पर पसर गया तब लड़के की देह गर्माने लगी।
३५ और वह उसे छोड़कर घर में इधर उधर टह
लने लगा और फिर चढ़कर लड़के पर पसर
गया तब लड़का सात बार छींका और अपनी
३६ आंखें खोलीं। तब एलीशा ने गेहजी को बुलाकर
कहा शूनेमिन को बुला ले जब उस के बुलाने
से वह उस के पास आई तब उस ने कहा अपने
३७ बेटे को उठा ले। वह भीतर गई और उस
के पांवों पर गिर भूमि लों झुककर दण्डवत
किई फिर अपने बेटे को उठाकर निकल
गई॥

३८ और एलीशा गिलगाल को लौट गया।
उस समय देश में अकाल था और नबियों के
चेले उस के साम्हने बैठे हुए थे और उस ने
अपने सेवक से कहा हण्डा चढ़ा कर नबियों
३९ के चेलों के लिये कुछ सिझा। तब कोई मैदान में
साग तोड़ने गया और कोई बनैली लता
पाकर अपनी अंकवार भर इन्द्रायण तोड़ ले
आया और फांक फांक करके सिझाने के हण्डे
में डाल दिया और वे उस को न चीन्हते थे।
४० सो उन्हों ने उन मनुष्यों के खाने के लिये
हण्डे में से परोसा। खाते समय वे चिल्लाकर
बोल उठे हे परमेश्वर के जन हण्डे में माहुर[1] है
४१ और वे उस में से खा न सके। तब एलीशा ने
कहा अच्छा कुछ मैदा ले आओ तब उस ने उसे
हण्डे में डालकर कहा उन लोगों के खाने के
लिये परोस दे फिर हण्डे में कुछ हानि की वस्तु
न रही॥

४२ और कोई मनुष्य बालशालीशा से पहिले
उपजे हुए जव की बीस रोटियां और अपनी
बोरी में हरी बालें परमेश्वर के जन के पास ले
आया सो एलीशा ने कहा उन लोगों को खाने के
४३ लिए दे। उस के टहलुए ने कहा क्यों मैं
सौ मनुष्यों के साम्हने इतना ही धर दूं
उस ने कहा लोगों को दे दे कि खाएं क्योंकि
यहोवा यों कहता है उन के खाने पर कुछ बच
भी जाएगा। तब उस ने उन के आगे धर दिया
और यहोवा के वचन के अनुसार उन के खाने
पर कुछ बच भी गया॥

(नामान कोढ़ी का शुद्ध किया जाना.)

## ५. अराम

के राजा का नामान नाम सेनापति अपने स्वामी के
लेखे बड़ा और प्रतिष्ठित पुरुष था क्योंकि यहोवा
ने उस के द्वारा अरामियों का विजय किया था
२ और यह शूरबीर था पर कोढ़ी था। अरामी
लोग दल बांध इस्राएल के देश में जाकर वहां
से एक छोटी लड़की बंधुई करके ले आये थे
और वह नामान की स्त्री की टहलुइन हो गई।
३ उस ने अपनी स्वामिन से कहा जो मेरा स्वामी
शोमरोन के नबी के पास होता तो क्या ही
अच्छा होता क्योंकि वह उस को कोढ़ से चंगा
४ कर देता। सो किसी ने उस के प्रभु के पास
जाकर कह दिया कि इस्राएली लड़की यों यों
५ कहती है। अराम के राजा ने कहा तू जा मैं
इस्राएल के राजा के पास एक पत्र भेजूंगा सो
वह दस किक्कार चान्दी और छः हजार टुकड़े
सोना और दस जोड़े कपड़े साथ लेकर चल
६ दिया। और वह इस्राएल के राजा के पास वह
पत्र ले गया जिस में यह लिखा था कि जब यह
पत्र तुझे मिले तब जानना कि मैं ने नामान नाम
अपने एक कर्म्मचारी को तेरे पास इस लिये
७ भेजा है कि तू उस का कोढ़ दूर कर दे। इस
पत्र के पढ़ने पर इस्राएल का राजा अपने वस्त्र
फाड़कर बोला क्या मैं मारनेहारा और जिलाने-

(१) मूल में. मृत्यु।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


हारा परमेश्वर हूं कि उस पुरुष ने मेरे पास किसी को इस लिये भेजा है कि मैं उस का कोढ़ दूर करूं, सोच बिचार करो कि वह मुझ ८ से झगड़े का कारण ढूंढ़ता होगा। यह सुनकर कि इस्राएल के राजा ने अपने वस्त्र फाड़े हैं परमेश्वर के जन एलीशा ने राजा के पास कहला भेजा कि तू ने क्यों अपने वस्त्र फाड़े हैं वह मेरे पास आए तब जान लेगा कि इस्राएल में ९ नबी तो है। सो नामान घोड़ों और रथों समेत १० एलीशा के द्वार पर आकर खड़ा हुआ। तब एलीशा ने एक दूत से उस के पास यह कहला भेजा कि तू जाकर यर्दन में सात बार डुबकी मार तब तेरा शरीर ज्यों का त्यों हो जाएगा और ११ तू शुद्ध होगा। पर नामान कोपित हो यह कहता हुआ चला गया कि मैं ने तो सोचा था कि अवश्य वह मेरे पास बाहर आएगा और खड़ा हो अपने परमेश्वर यहोवा से प्रार्थना कर के कोढ़ के स्थान पर अपना हाथ फेर कर १२ कोढ को दूर करेगा। क्या दमिश्क की अबाना और पर्पर नदियां इस्राएल के सब जलाशयों से उत्तम नहीं हैं क्या मैं उन में स्नान करके शुद्ध नहीं हो सकता। सो वह फिरके जलजलाहट १३ से भरा हुआ चला गया। तब उस के सेवक पास आकर कहने लगे हे हमारे पिता यदि नबी तुझे कोई भारी काम बताता तो क्या तू उसे न करता फिर क्यों नहीं जब वह कहता है कि १४ स्नान करके शुद्ध हो। तब उस ने परमेश्वर के जन के कहे के अनुसार यर्दन को जाकर उस में सात बार डुबकी मारी और उस का शरीर छोटे लड़के का सा हो गया और वह शुद्ध १५ हुआ। तब वह अपने सब दल बल समेत परमेश्वर के जन के यहां लौट गया और उस के सन्मुख खड़ा होकर कहने लगा सुन अब मैं ने जान लिया है कि सारी पृथिवी में इस्राएल को छोड़ और कहीं परमेश्वर नहीं है सो अब १६ अपने दास की भेंट ग्रहण कर। एलीशा ने कहा यहोवा जिस के सन्मुख मैं हाजिर रहता हूं उस के जीवन की सोंह मैं कुछ भेंट न लूंगा और जब उस ने उस को बहुत दबाया कि उसे ग्रहण करे तब भी वह नाह ही करता रहा। १७ तब नामान ने कहा अच्छा तो तेरे दास को दो खच्चर मिट्टी मिले क्योंकि आगे को तेरा दास यहोवा को छोड़ और किसी ईश्वर को होम- १८ बलि वा मेलबलि न चढ़ाएगा। एक बात तो

यहोवा तेरे दास के लिये क्षमा करे कि जब मेरा स्वामी रिम्मोन के भवन में दण्डवत करने को जाए और वह मेरे हाथ का सहारा ले और यों मुझे भी रिम्मोन के भवन में दण्डवत करनी पड़े तब यहोवा तेरे दास का यह काम क्षमा करे कि मैं रिम्मोन के भवन में दण्डवत करूं। उस ने उस से कहा कुशल से बिदा हो। १९ वह उस के यहां से थोड़ी दूर चला गया था कि, परमेश्वर के जन एलीशा का सेवक गेहजी २० सोचने लगा कि मेरे स्वामी ने तो उस अरामी नामान को ऐसा ही छोड़ दिया है कि जो वह ले आया था उस को उस ने न लिया पर यहोवा के जीवन की सोंह मैं उस के पीछे दौड़कर उस से कुछ न कुछ लूंगा। तब गेहजी २१ नामान के पीछे दौड़ा और नामान किसी को अपने पीछे दौड़ता हुआ देखकर उस से मिलने को रथ से उतर पड़ा और पूछा सब कुशल क्षेम तो है। उस ने कहा हां सब कुशल है पर मेरे २२ स्वामी ने मुझे यह कहने को भेजा है कि एप्रैम के पहाड़ी देश से नबियों के चेलों में से दो जवान मेरे यहां अभी आये हैं सो उन के लिये एक किक्कार चान्दी और दो जोड़े वस्त्र दे। नामान ने कहा दो किक्कार लेने को प्रसन्न हो तब उस २३ ने उस से बहुत बिनती करके दो किक्कार चान्दी अलग थैलियों में बांधकर दो जोड़े वस्त्र समेत अपने दो सेवकों पर लाद दिया और वे उन्हें उस के आगे आगे ले चले। जब वह टीले के २४ पास पहुंचा तब उन वस्तुओं को उन से लेकर घर में रख दिया और उन मनुष्यों को बिदा किया सो वे चले गये। और वह भीतर जाकर २५ अपने स्वामी के साम्हने खड़ा हुआ। एलीशा ने उस से पूछा हे गेहजी तू कहां से आता है उस ने कहा तेरा दास तो कहीं नहीं गया। उस ने उस से कहा जब वह पुरुष इधर मुंह २६ फेरकर तुझ से मिलने को अपने रथ पर से उतरा तब वह सारा हाल मुझे मालूम था[१] क्या यह समय चान्दी वा वस्त्र वा जलपाई वा दाख की बारियां भेड़ बकरियां गाय बैल और दास दासी लेने का है। इस २७ कारण से नामान का कोढ़ तुझे और तेरे वंश को सदा लगा रहेगा। सो वह हिम सा श्वेत कोढ़ी होकर उस के साम्हने से चला गया॥

(१) मूल में, क्या मेरा मन न गया।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



(एलीशा का एक आश्चर्य्यकर्म्म.)

६. और नबियों के चेलों में से किसी ने एलीशा से कहा यह स्थान जिस में हम तेरे साम्हने रहते हैं सो हमारे २ लिये सकेत है। सो हम यर्दन तक जाएं और वहां से एक एक बल्ली लेकर वहां अपने रहने के लिये एक स्थान बना लें उस ने कहा अच्छा ३ जाओ। तब किसी ने कहा अपने दासों के संग ४ चलने को प्रसन्न हो उस ने कहा चलता हूं। सो वह उन के संग चला और वे यर्दन के तीर ५ पहुंचकर लकड़ी काटने लगे। पर एक जन बल्ली काट रहा था कि कुल्हाड़ी बेंट से निकलकर जल में गिर गई सो वह चिल्लाकर कहने लगा हाय मेरे प्रभु वह तो मंगनी की थी। ६ परमेश्वर के जन ने पूछा वह कहां गिरी जब उस ने स्थान दिखाया तब उस ने एक लकड़ी काटकर वहां डाल दिई और वह लोहा उतराने ७ लगा। उस ने कहा उसे उठा ले सो उस ने हाथ बढ़ाकर उसे ले लिया॥

(एलीशा का अरामी दल से बचना.)

८ और अराम का राजा इस्राएल से युद्ध कर रहा था और सम्मति करके अपने कर्म्मचारियों से कहा कि फुलाने स्थान पर मेरी छावनी ९ हो। तब परमेश्वर के जन ने इस्राएल के राजा के पास कहला भेजा कि चौकसी कर और फुलाने स्थान होकर न जाना क्योंकि वहां १० अरामी चढ़ाई करनेवाले हैं। तब इस्राएल के राजा ने उस स्थान को जिस की चर्चा करके परमेश्वर के जन ने उसे चिताया था भेजकर अपनी रक्षा किई और यह दो एक बार नहीं ११ बहुत बार हुआ। इस कारण अराम के राजा का मन बहुत घबरा गया सो उस ने अपने कर्म्मचारियों को बुलाकर उन से पूछा क्या तुम मुझे न बताओगे कि हमारे लोगों में से कौन १२ इस्राएल के राजा की ओर का है। उस के एक कर्म्मचारी ने कहा हे मेरे प्रभु हे राजा ऐसा नहीं एलीशा जो इस्राएल में नबी है वह इस्राएल के राजा को वे बातें भी बताया करता है १३ जो तू शयन की कोठरी में बोलता है। राजा ने कहा जाकर देखो कि वह कहां है तब मैं भेजकर उसे पकड़वा मंगाऊंगा। जब उस को १४ यह समाचार मिला कि वह दोतान में है, तब उस ने वहां घोड़ों और रथों समेत एक भारी दल भेजा और उन्हों ने रात को आकर नगर १५ को घेर लिया। भोर को परमेश्वर के जन का टहलुआ उठ निकलकर क्या देखता है कि घोड़ों और रथों समेत एक दल नगर को घेरे है सो उस के सेवक ने उस से कहा हाय मेरे स्वामी १६ हम क्या करें। उस ने कहा मत डर क्योंकि जो हमारी ओर हैं सो उन से अधिक हैं जो १७ उन के ओर हैं। तब एलीशा ने यह प्रार्थना किई कि हे यहोवा इसकी आंखें खोल दे कि यह देख सके सो यहोवा ने सेवक की आंखें खोल दिईं और जब वह देख सका तब क्या देखा कि एलीशा के चारों ओर का पहाड़ अग्निमय घोड़ों और रथों से भरा हुआ है। १८ जब अरामी उस के पास आये तब एलीशा ने यहोवा से प्रार्थना किई कि इस गोल को अन्धा कर डाल। एलीशा के इस वचन के अनुसार १९ उस ने उन्हें अन्धा कर डाला। तब एलीशा ने उन से कहा यह तो मार्ग नहीं है और न यह नगर है मेरे पीछे हो लो मैं तुम्हें उस मनुष्य के पास जिसे तुम खोजते हो पहुंचाऊंगा तब उस ने उन्हें शोमरोन को पहुंचा दिया। २० जब वे शोमरोन में आ गये तब एलीशा ने कहा हे यहोवा इन लोगों की आंखें खोल कि देख सकें तो यहोवा ने उन की आंखें खोलीं और जब वे देखने लगे तब क्या देखा कि हम २१ शोमरोन के बीच हैं। उन को देखकर इस्राएल के राजा ने एलीशा से कहा हे मेरे पिता क्या २२ मैं इन को मार लूं मार। उस ने उत्तर दिया मत मार क्या तू अपनी तलवार और धनुष के बन्धुओं को मार लेता है। इन को अन्न जल दे कि खा पीकर अपने स्वामी के पास चले जाएं। २३ तब उस ने उन के लिये बड़ी जेवनार किई और जब वे खा पी चुके तब उस ने उन्हें बिदा किया और वे अपने स्वामी के पास चले गये। इस के पीछे अराम के दल फिर इस्राएल के देश में न आये॥

(शोमरोन में बड़ी महंगी का होना और छूट जाना.)

२४ पर इस के पीछे अराम का राजा बेन्हदद ने अपनी सारी सेना इकट्ठी करके शोमरोन पर २५ चढ़ाई किई और उस को घेर लिया। सो शोमरोन में बड़ी महंगी हुई और वह यहां लों घिरा रहा कि अन्त में एक गदहे का सिर चान्दी के अस्सी टुकड़ों में और कब की चौथाई भर कबूतर की बीट पांच टुकड़े चान्दी तक

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२६ बिकने लगे। और इस्राएल का राजा शहरपनाह पर टहल रहा था कि एक स्त्री ने पुकारके २७ उस से कहा हे प्रभु हे राजा बचा। उस ने कहा यदि यहोवा तुझे न बचाए तो मैं कहां से तुझे बचाऊं क्या खलिहान में से वा दाखरस २८ के कुण्ड में से। फिर राजा ने उस से पूछा तुझे क्या हुआ उस ने उत्तर दिया इस स्त्री ने मुझ से कहा था मुझे अपना बेटा दे कि हम आज उसे खा लें फिर कल मैं अपना बेटा २९ दूंगी और हम उसे भी खाएंगी। सो मेरा बेटा सिझाकर हम ने खा लिया फिर दूसरे दिन जब मैं ने इस से कहा कि अपना बेटा दे कि हम उसे खा लें तब इस ने अपने बेटे को छिपा ३० रक्खा। उस स्त्री की ये बातें सुनते ही राजा ने अपने वस्त्र फाड़े (वह तो शहरपनाह पर टहल रहा था) सो जब लोगों ने देखा तब उन को यह देख पड़ा कि वह भीतर अपनी ३१ देह पर टाट पहिने है। तब वह बोल उठा यदि मैं शापात के पुत्र एलीशा का सिर आज उस के धड़ पर रहने दूं तो परमेश्वर मेरे साथ ३२ ऐसा ही बरन इस से अधिक भी करे। इतने में एलीशा अपने घर में बैठा हुआ था और पुरनिये भी उस के संग बैठे थे सो जब राजा ने अपने पास से एक जन भेजा तब उस दूत के पहुंचने से पहले उस ने पुरनियों से कहा देखो कि इस खूनी के बेटे ने किसी को मेरा सिर काटने को भेजा है सो जब वह दूत आये तब किवाड़ बन्द करके रोके रहना क्या उस के स्वामी के पांव की आहट उस के पीछे नहीं ३३ सुन पड़ती। वह उन से यों बातें कर ही रहा था कि दूत उस के यहां आ पहुंचा। और राजा कहने लगा यह विपत्ति यहोवा की ओर से है सो मैं आगे को भी यहोवा की बाट क्यों जोहता रहूं।

७. तब एलीशा ने कहा यहोवा का वचन सुनो यहोवा यों कहता है कि कल इसी समय शोमरोन के फाटक में सआ भर मैदा एक शेकेल में और दो सआ जव २ भी शेकेल में बिकेगा। तब उस सरदार ने जिस के हाथ पर राजा टेक लगाये था परमेश्वर के जन को उत्तर देकर कहा सुन चाहे यहोवा आकाश के झरोखे खोले तौभी क्या ऐसी बात हो सकेगी उस ने कहा सुन तू यह अपनी आंखों से तो देखेगा पर उस अन्न में से कुछ खाने न पाएगा॥

३ और चार कोढ़ी फाटक के बाहर थे वे आपस में कहने लगे हम क्यों यहां बैठे बैठे मर जाएं। ४ यदि हम कहें कि नगर में जाएं तो वहां मर जाएंगे क्योंकि वहां मंहगी पड़ी है और जो हम यहीं बैठे रहें तौभी मर ही जाएंगे सो आओ हम अराम की सेना में पकड़े जाएं यदि वे हमको जिलाये रक्खें तो हम जीते रहेंगे और यदि वे हम को मार डालें तौभी हमको मरना ही है। ५ सो वे सांझ को अराम की छावनी में जाने को चले और अराम की छावनी की छोर पर पहुंच कर क्या देखा कि यहां कोई नहीं है। ६ क्योंकि प्रभु ने अराम की सेना को रथों और घोड़ों की और भारी सेना की सी आहट सुनाई थी सो वे आपस में कहने लगे थे कि सुनो इस्राएल के राजा ने हित्ती और मिस्री राजाओं को वेतन पर बुलवाया कि हम पर चढ़ाई करें। ७ सो वे सांझ को उठ कर ऐसे भाग गये कि अपने डेरे घोड़े गदहे और छावनी जैसी की तैसी छोड़ छाड़ अपना अपना प्राण लेकर भाग गये। ८ सो जब वे कोढ़ी छावनी की छोर के डेरों के पास पहुंचे तब एक डेरे में घुस कर खाया पिया और उस में से चान्दी सोना और वस्त्र ले जाकर छिपा रक्खा फिर लौटकर दूसरे डेरे में पैठे और उस में से भी ले जाकर छिपा रक्खा। ९ तब वे आपस में कहने लगे जो हम कर रहे हैं सो अच्छा काम नहीं है यह आनन्द के समाचार का दिन है पर हम किसी को नहीं बताते। जो हम पह फटने लों ठहरे रहें तो हमको दण्ड मिलेगा सो अब आओ हम राजा के घराने के १० पास जाकर यह बात बतला दें। सो वे चले और नगर के डेवढ़ीदारों को बुलाकर बताया कि हम जो अराम की छावनी में गये तो क्या देखा कि वहां कोई नहीं है और मनुष्य की कुछ आहट नहीं है केवल बंधे हुए घोड़े और ११ गदहे हैं और डेरे जैसे के तैसे हैं। तब डेवढ़ीदारों ने पुकारके राजभवन के भीतर समाचार १२ दिलाया। और राजा रात ही को उठा और अपने कर्म्मचारियों से कहा मैं तुम्हें बताता हूं कि अरामियों ने हम से क्या किया है वे जानते हैं कि हम लोग भूखे हैं इस कारण वे छावनी में से मैदान में छिपने को यह कह कर गये हैं कि जब वे नगर से निकलेंगे तब हम उन को जीते ही पकड़कर नगर में घुसने पाएंगे। १३ पर राजा के किसी कर्म्मचारी ने उत्तर देकर

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



कहा कि जो घोड़े नगर में बच रहे हैं उन में से लोग पांच घोड़े ले ग्रौर उन को भेजकर हम हाल जान लें । वे तो इस्राएल की सारी भीड़ सी हैं जो नगर में रह गई हैं बरन वे इस्राएल की जो भीड़ मर मिट गई है उसी के समान १४ हैं । सो उन्हों ने दो रथ ग्रौर उन के घोड़े लिये ग्रौर राजा ने उन को ग्राराम की सेना के १५ पीछे भेजा ग्रौर उस ने कहा जाग्रो देखो । सो वे यर्दन तक उन के पीछे चले गये ग्रौर क्या देखा कि सारा मार्ग वस्त्रों ग्रौर पात्रों से भरा पड़ा है जिन्हें ग्रारामियों ने उतावली के मारे फेंक दिया तब दूत लौट ग्राये ग्रौर राजा से यह कह १६ सुनाया । सो लोगों ने निकलकर ग्राराम के डेरों को लूट लिया ग्रौर यहोवा के वचन के ग्रनुसार एक सग्रा मैदा एक शेकेल में ग्रौर दो १७ सग्रा जव एक शेकेल में बिकने लगा । ग्रौर राजा ने उस सरदार को जिस के हाथ पर वह टेक लगाता था फाटक का ग्रधिकारी ठहराया तब वह फाटक में लोगों के नीचे दबकर मर गया यह परमेश्वर के जन के उस वचन के ग्रनुसार हुग्रा जो उस ने राजा के ग्रपने यहां ग्राने के १८ समय कहा था । परमेश्वर के जन ने जैसा राजा से यह कहा था कि कल इसी समय शोमरोन के फाटक में दो सग्रा जव एक शेकेल में ग्रौर एक सग्रा मैदा एक शेकेल में बिकेगा वैसा ही १९ हुग्रा, ग्रौर उस सरदार ने परमेश्वर के जन को उत्तर देकर कहा था कि सुन चाहे यहोवा ग्राकाश के झरोखे खोले तौभी क्या ऐसी बात हो सकेगी ग्रौर उस ने कहा था सुन तू यह ग्रपनी ग्रांखों से तो देखेगा पर उस ग्रन्न में से २० खाने न पाएगा, यह उस पर ठीक घट गया सो वह फाटक में लोगों के नीचे दबकर मर गया ॥

( एलीशा के ग्राश्चर्यकर्म्मों की कीर्त्ति. )

**८. जिस** स्त्री के बेटे को एलीशा ने जिलाया था उस से उस ने कहा था ग्रपने घराने समेत यहां से जाकर जहां कहीं तू रह सके वहां रह क्योंकि यहोवा की इच्छा है कि ग्रकाल पड़े[1] वह इस देश में सात २ बरस लों बना रहेगा । परमेश्वर के जन के इस वचन के ग्रनुसार वह स्त्री ग्रपने घराने समेत ३ पलिश्तियों के देश में जा सात बरस रही । सात बरस के बीते पर वह पलिश्तियों के देश से लौट ग्राई ग्रौर ग्रपने घर ग्रौर भूमि के लिये दोहाई ४ देने को राजा के पास गई । राजा परमेश्वर के जन के सेवक गेहजी से बातें कर रहा था ग्रौर उस ने कहा था जो बड़े बड़े काम एलीशा ने ५ किये हैं उन्हें मुझ से वर्णन कर । जब वह राजा से यह वर्णन कर ही रहा था कि एलीशा ने एक मुर्दे को जिलाया तब जिस स्त्री के बेटे को उस ने जिलाया था वही ग्राकर ग्रपने घर ग्रौर भूमि के लिये दोहाई देने लगी सो गेहजी ने कहा हे मेरे प्रभु हे राजा यह वही स्त्री है ग्रौर यही उस का बेटा है जिसे एलीशा ने जिलाया ६ था । जब राजा ने स्त्री से पूछा तब उस ने उस से सब कह दिया सो राजा ने एक हाकिम को यह कहकर उस के साथ कर दिया कि जो कुछ इस का था बरन जब से इस ने देश को छोड़ दिया तब से इस के खेत की जितनी ग्रामदनी ग्रब लों हुई हो सब को इसे भरवा दे ॥

( हजाएल का ग्राराम की गद्दी छीन लेना. )

७ ग्रौर एलीशा दमिश्क को गया ग्रौर जब ग्राराम के राजा बेन्हदद को जो रोगी था यह समाचार मिला कि परमेश्वर का जन यहां भी ८ ग्राया है, तब उस ने हजाएल से कहा भेंट लेकर परमेश्वर के जन से मिलने को जा ग्रौर उस के द्वारा यहोवा से यह पूछ कि क्या बेन्हदद जो ९ रोगी है सो बचेगा कि नहीं । तब हजाएल भेंट के लिये दमिश्क की सब उत्तम उत्तम वस्तुग्रों से चालीस ऊंट लदवाकर उस से मिलने को चला ग्रौर उस के सन्मुख खड़ा होकर कहने लगा तेरे पुत्र ग्राराम के राजा बेन्हदद ने मुझे तुझ से यह पूछने को भेजा है कि क्या मैं जो रोगी १० हूं सो बचूंगा कि नहीं । एलीशा ने उस से कहा जाकर कह तू निश्चय न बचेगा क्योंकि यहोवा ने मुझ पर प्रगट किया है कि वह ११ निःसन्देह मर जाएगा । ग्रौर वह उस की ग्रोर टकटकी बांध कर देखता रहा यहां लों कि वह लज्जित हुग्रा तब परमेश्वर का जन १२ रोने लगा । तब हजाएल ने पूछा मेरा प्रभु क्यों रोता है उस ने उत्तर दिया इस लिये कि मुझे मालूम है कि तू इस्राएलियों पर क्या क्या उपद्रव करेगा उन के गढ़वाले नगरों को तू फूंक देगा उन के जवानों को तू तलवार से घात करेगा उन के बालबच्चों को तू पटक देगा ग्रौर उन की गर्भवती स्त्रियों को तू चीर डालेगा ।

(१) मूल में. यहोवा ने ग्रकाल बुलाया है ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१३ हजाएल ने कहा तेरा दास जो कुत्ते सरीखा है सो क्या है कि ऐसा बड़ा काम करे एलीशा ने कहा यहोवा ने मुझ पर यह प्रगट किया है कि १४ तू अराम का राजा हो जाएगा। तब वह एलीशा से विदा होकर अपने स्वामी के पास गया और उस ने उस से पूछा एलीशा ने तुझ से क्या कहा उस ने उत्तर दिया उस ने मुझ से कहा कि १५ बेन्हदद निःसन्देह बचेगा। दूसरे दिन उस ने रजाई को लेकर जल से भिगो दिया और उस को उस के मुंह पर ओढ़ा दिया और वह मर गया। तब हजाएल उस के स्थान पर राजा हुआ॥

( यहूदी योराम का राज्य. )

१६ इस्राएल के राजा अहाब के पुत्र योराम के पांचवें बरस में जब यहूदा का राजा यहोशापात जीता था तब यहोशापात का पुत्र यहोराम यहूदा पर १७ राज्य करने लगा। जब वह राजा हुआ तब बत्तीस बरस का था और आठ बरस लों यरूशलेम में १८ राज्य करता रहा। वह इस्राएल के राजाओं की सी चाल चला जैसे अहाब का घराना चलता था क्योंकि उस की स्त्री अहाब की बेटी थी और वह उस काम को करता था जो यहोवा के लेखे बुरा १९ है। तौभी यहोवा ने यहूदा को नाश करना न चाहा यह उस के दास दाऊद के कारण हुआ क्योंकि उस ने उस को वचन दिया था कि तेरे वंश के निमित्त मैं सदा तेरे लिये एक दीपक बरा २० हुआ रखूंगा। उस के दिनों में एदोम ने यहूदा की अधीनता छोड़कर अपना एक राजा बना २१ लिया। तब योराम अपने सब रथ साथ लिये हुए साईर को गया और रात को उठकर उन एदोमियों को जो उसे घेरे हुए थे और रथों के प्रधानों को भी मारा और लोग अपने अपने डेरे को २२ भाग गये। यों एदोम यहूदा के वश से छूट गया और आज लों वैसा ही है। उस समय लिब्ना ने भी यहूदा की अधीनता छोड़ दिई। २३ योराम के और सब काम और जो कुछ उस ने किया सो क्या यहूदा के राजाओं के इतिहास २४ की पुस्तक में नहीं लिखा है। निदान योराम अपने पुरखाओं के संग सोया और उन के बीच दाऊदपुर में उसे मिट्टी दिई गई और उस का पुत्र अहज्याह उस के स्थान पर राजा हुआ॥

( यहूदी अहज्याह का राज्य. )

२५ अहाब के पुत्र इस्राएल के राजा योराम के बारहवें बरस में यहूदा के राजा यहोराम का २६ पुत्र अहज्याह राज्य करने लगा। जब अहज्याह राजा हुआ तब बाईस बरस का था और यरूशलेम में एक ही बरस राज्य किया और उस की माता का नाम अतल्याह था जो इस्राएल के राजा ओम्री की पोती थी। २७ वह अहाब के घराने की सी चाल चला और अहाब के घराने की नाईं वह काम करता था जो यहोवा के लेखे बुरा है कि वह अहाब के घराने का २८ दामाद था। और वह अहाब के पुत्र योराम के संग गिलाद के रामोत में अराम के राजा हजाएल से लड़ने को गया और अरामियों ने २९ योराम को घायल किया। सो राजा योराम इस लिये लौट गया कि यिज्रेल में उन घावों का इलाज कराए जो उस को अरामियों के हाथ से उस समय लगे जब वह हजाएल के साथ लड़ रहा था और अहाब का पुत्र योराम जो यिज्रेल में रोगी रहा इस से यहूदा के राजा यहोराम का पुत्र अहज्याह उस को देखने गया॥

( येहू का अभिषेक और राज्य. )

**९.** तब एलीशा नबी ने नबियों के चेलों में से एक को बुलाकर उस से कहा कमर बांध हाथ में तेल की यह कुप्पी लेकर गिलाद के रामोत को जा। २ और वहां पहुंचकर येहू को जो यहोशापात का पुत्र और निम्शी का पोता है ढूंढ़ लेना तब भीतर जा उस को खड़ा कराकर उस के भाइयों से अलग एक भीतरी कोठरी में ले जाना। ३ तब तेल की यह कुप्पी लेकर तेल को उस के सिर पर यह कहकर डालना कि यहोवा यों कहता है कि मैं इस्राएल का राजा होने के लिये तेरा अभिषेक कर देता हूं तब द्वार खोलकर भागना ४ विलम्ब न करना। सो वह जवान नबी गिलाद ५ के रामोत को गया। वहां पहुंचकर उस ने क्या देखा कि सेनापति बैठे हुए हैं तब उस ने कहा हे सेनापति मुझे तुझ से कुछ कहना है येहू ने पूछा हम सभों में किस से उस ने कहा हे सेनापति तुझी से। ६ जब वह उठकर घर में गया तब उस ने यह कहकर उस के सिर पर तेल डाला कि इस्राएल का परमेश्वर यहोवा यों कहता है कि मैं अपनी प्रजा इस्राएल पर राजा होने के ७ लिये तेरा अभिषेक कर देता हूं। सो तू अपने स्वामी अहाब के घराने को मार डालना जिस से मुझे अपने दास नबियों के बरन अपने सब दासों के खून का जो ईज़ेबेल ने बहाया पलटा

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



८ मिले । अहाब का सारा घराना नाश हो जाएगा और मैं अहाब के वंश के हर एक लड़के को और इस्राएल में के क्या बन्धुए क्या ९ स्वाधीन हर एक को नाश कर डालूंगा । और मैं अहाब का घराना नबात के पुत्र यारोबाम का सा और अहिय्याह के पुत्र बाशा का सा १० कर दूंगा । और ईजेबेल को यिज्रेल की भूमि में कुत्ते खाएंगे और उस को मिट्टी देनेहारा कोई न होगा । तब वह द्वार खोलकर भाग ११ गया । तब येहू अपने स्वामी के कर्म्मचारियों के पास निकल आया और एक ने उस से पूछा क्या कुशल है वह बावला क्यों तेरे पास आया था उस ने उन से कहा तुम को मालूम होगा कि वह कौन है और उस से क्या बातचीत १२ हुई । उन्हों ने कहा झूठ है हमें बता दे उस ने कहा उसने मुझ से कहा तो बहुत पर मतलब यह कि यहोवा यों कहता है कि मैं इस्राएल का राजा होने के लिये तेरा अभिषेक कर १३ देता हूं । तब उन्हों ने झट अपना अपना वस्त्र उतारकर उस के नीचे सीढ़ी ही पर बिछाया और नरसिंगे फूंककर कहने लगे कि येहू राजा १४ है । यों येहू जो निम्शी का पोता और यहोशापात का पुत्र था उस ने योराम से राजद्रोह की गोष्ठी किई । योराम तो सारे इस्राएल समेत अराम के राजा हजाएल से गिलाद के १५ रामोत की रक्षा कर रहा था । पर राजा यहोराम आप जो घाव अराम के राजा हजाएल से युद्ध करने के समय उस को अरामियों से लगे थे उन का इलाज कराने के लिये यिज्रेल को लौट गया था । सो येहू ने कहा यदि तुम्हारा ऐसा मन हो तो इस नगर में से कोई निकलकर १६ यिज्रेल में सुनाने को न जाने पाए । तब येहू रथ पर चढ़कर यिज्रेल को चला जहां योराम पड़ा हुआ था और यहूदा का राजा अहज्याह १७ योराम के देखने को वहां आया था । यिज्रेल में के गुम्मट पर जो पहरुआ खड़ा था उस ने येहू के संग आते हुए दल को देखकर कहा मुझे एक दल दीखता है, यहोराम ने कहा एक सवार को बुलाकर उन लोगों से मिलने को भेज और वह १८ उन से पूछे क्या कुशल है । सो एक सवार उस से मिलने को गया और उस से कहा राजा पूछता है क्या कुशल है येहू ने कहा कुशल से तेरा क्या काम हटकर मेरे पीछे चल । सो पहरुए ने कहा वह दूत उन के पास पहुंचा तो

था पर लौट नहीं आता । तउ उस ने दूसरा सवार १९ भेजा और उस ने उन के पास पहुंचकर कहा राजा पूछता है क्या कुशल है येहू ने कहा कुशल से तेरा क्या काम हटकर मेरे पीछे चल । तब २० पहरुए ने कहा वह भी उन के पास पहुंचा तो था पर लौट नहीं आता और हांकना निम्शी के पोते येहू का सा है वह तो बौड़हे की नाईं हांकता है । योराम ने कहा मेरा रथ जुतवा जब उस २१ का रथ जुत गया तब इस्राएल का राजा यहोराम और यहूदा का राजा अहज्याह दोनों अपने अपने रथ पर चढ़कर निकल गये और येहू से मिलने को बाहर जाकर यिज्रेली नाबोत की भूमि में उस से भेंट किई । येहू को देखते २२ ही यहोराम ने पूछा हे येहू क्या कुशल है येहू ने उत्तर दिया जब लों तेरी माता ईजेबेल बहुत सा छिनाला और टोना करती रहे तब लों कुशल कहां । तब यहोराम रास[1] फेरके २३ और अहज्याह से यह कहकर कि हे अहज्याह विश्वासघात है भाग चला । तब येहू ने धनुष २४ को कान तक खींचकर[2] यहोराम के पखौड़ों के बीच ऐसा तीर मारा कि वह उस का हृदय फोड़कर निकल गया और वह अपने रथ में झुककर गिर पड़ा । तब येहू ने बिद्कर नाम २५ अपने एक सरदार से कहा उसे उठाकर यिज्रेली नाबोत की भूमि में फेंक दे स्मरण तो कर कि जब मैं और तू हम दोनों एक संग सवार होकर उस के पिता अहाब के पीछे पीछे चल रहे थे तब यहोवा ने उस से यह भारी वचन कहवाया कि, यहोवा की यह वाणी है कि नाबोत और २६ उस के पुत्रों का जो खून हुआ उसे मैं ने देखा है और यहोवा की यह वाणी है कि मैं उसी भूमि में तुझे बदला दूंगा । सो अब यहोवा के उस वचन के अनुसार इसे उठाकर इसी भूमि में फेंक दे । यह देखकर यहूदा के राजा अह- २७ ज्याह बारी के भवन के मार्ग से भाग चला और येहू ने उस का पीछा करके कहा उस को भी रथ ही पर मारो सो वह यिबलाम के पास की गूर की चढ़ाई पर मारा गया और मगिद्दो तक भागकर मर गया । तब उस के कर्म्मचारियों २८ ने उसे रथ पर यरूशलेम को पहुंचाकर दाऊदपुर में उस के पुरखाओं के बीच मिट्टी दिई ॥

अहज्याह तो अहाब के पुत्र योराम के २९ ग्यारहवें बरस में यहूदा पर राज्य करने लगा था

(१) मूल में, अपने हाथ । (२) मूल में, अपना हाथ धनुष से भरके ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३० जब येहू यिज्रेल को आया तब ईजेबेल यह सुन अपनी आंखों में सुर्मा लगा अपना सिर ३१ संवारकर खिड़की में से झांकने लगी। सो जब येहू फाटक होकर आ रहा था तब उस ने कहा हे अपने स्वामी के घात करनेहारे जिम्री क्या ३२ कुशल है। तब उस ने खिड़की की ओर मुंह उठाकर पूछा मेरी ओर कौन है कौन। इस पर ३३ दो तीन खोजों ने उस की ओर झांका। तब उस ने कहा उसे नीचे गिरा दो सो उन्हों ने उस को नीचे गिरा दिया और उस के लोहू की कुछ छींटें भीत पर और कुछ घोड़ों पर पड़ीं ३४ और उस ने उस को पांव से लताड़ दिया। तब वह भीतर जाकर खाने पीने लगा और कहा जाओ उस स्रापित स्त्री को देख लो और उसे ३५ मिट्टी दो वह तो राजा की बेटी है। जब वे उसे मिट्टी देने गये तब उस की खोपड़ी पावों और हथेलियों को छोड़कर उस का और कुछ ३६ न पाया। सो उन्हों ने लौटकर उस से कह दिया तब उस ने कहा यह यहोवा का वह वचन है जो उस ने अपने दास तिशूबी एलिय्याह से कहवाया था कि ईजेबेल का मांस यिज्रेल की भूमि में कुत्तों से खाया जाएगा। ३७ और ईजेबेल की लोथ यिज्रेल की भूमि पर खाद की नाईं पड़ी रहेगी यहां लों कि कोई न कहेगा कि यह ईजेबेल है॥

१०. अहाब के तो सत्तर बेटे पोते शोमरोन में रहते थे सो येहू ने शोमरोन में उन पुरनियों के पास जो यिज्रेल के हाकिम थे और अहाब के लड़केबालों के पालनेहारों २ के पास पत्र लिखकर भेजे कि। तुम्हारे स्वामी के बेटे पोते तो तुम्हारे पास रहते हैं और तुम्हारे रथ और घोड़े भी हैं और तुम्हारे एक गढ़वाला नगर और हथियार भी हैं सो इस पत्र के हाथ लगते ३ ही, अपने स्वामी के बेटों में से जो सब से अच्छा और योग्य हो उस को छांटकर उस के पिता की गद्दी पर बैठाओ और अपने स्वामी के घराने ४ के लिये लड़ो। पर वे निपट डर गये और कहने लगे उस के साम्हने दो राजा भी ठहर न सके ५ फिर हम कहां ठहर सकेंगे। तब जो राजघराने के काम पर था और जो नगर के ऊपर था उन्हों ने और पुरनियों और लड़केबालों के पालनेहारों ने येहू के पास यों कहला भेजा कि हम तेरे दास हैं जो कुछ तू हम से कहे उसे हम करेंगे हम किसी को राजा न बनाएंगे, जो तुझे भाए ६ सोई कर। सो उस ने दूसरा पत्र लिखकर उन के पास भेजा कि यदि तुम मेरी ओर के हो और मेरी मानो तो अपने स्वामी के बेटों पोतों के सिर कटवाकर कल इसी समय तक मेरे पास यिज्रेल में हाजिर होना। राजपुत्र तो जो सत्तर मनुष्य थे सो उस नगर के रईसों ७ के पास पलते थे। यह पत्र उन के हाथ लगते ही उन्हों ने उन सत्तरों राजपुत्रों को पकड़कर मार डाला और उन के सिर टोकरियों में रखकर यिज्रेल को उस के पास भेज दिये। ८ और एक दूत ने उस के पास जाकर बता दिया कि राजकुमारों के सिर आ गये हैं तब उस ने कहा उन्हें फाटक में दो ढेर करके बिहान लों रक्खो। ९ बिहान को उस ने बाहर जा खड़े होकर सारे लोगों से कहा तुम तो निर्दोष हो मैं ने अपने स्वामी से राजद्रोह की गोष्ठी करके उसे घात किया पर इन सभों को किस ने मार डाला। १० अब जान लो कि जो वचन यहोवा ने अपने दास एलिय्याह के द्वारा कहा था उसे उस ने पूरा किया है जो वचन यहोवा ने अहाब के घराने के विषय कहा उस में से एक भी बात बिना पूरी हुए न रहेगी[1]। ११ सो अहाब के घराने के जितने लोग यिज्रेल में रह गये उन सभों को और उस के जितने प्रधान पुरुष और मित्र और याजक थे उन सभों को येहू ने मार डाला यहां लों कि उस ने किसी को जीता न छोड़ा। १२ तब वह वहां से चलकर शोमरोन को गया और मार्ग में चरवाहों के ऊन कतरने के स्थान पर १३ पहुंचा, कि यहूदा के राजा अहज्याह के भाई येहू को मिले और जब उस ने पूछा कि तुम कौन हो तब उन्हों ने उत्तर दिया हम अहज्याह के भाई हैं और राजपुत्रों और राजमाता के बेटों का कुशलक्षेम पूछने को जाते हैं। १४ तब उस ने कहा इन्हें जीते पकड़ो सो उन्हों ने उन को जो बयालीस पुरुष थे जीते पकड़ा और ऊन कतरने के स्थान की बावली पर मार डाला उस ने उन में से किसी को न छोड़ा॥

१५ जब वह वहां से चला तब रेकाब का पुत्र यहोनादाब साम्हने से आता हुआ उस को मिला। उस का कुशल उस ने पूछकर कहा मेरा मन तो तेरी ओर निष्कपट है सो क्या तेरा मन भी वैसा ही है यहोनादाब ने कहा हां ऐसा ही है

(१)मूल में. भूमि पर न गिरेगी।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



फिर उस ने कहा ऐसा हो तो अपना हाथ मुझे दे उस ने अपना हाथ उसे दिया और वह यह कहकर उसे अपने पास रथ पर चढ़ाने लगा कि, १६ मेरे संग चल और देख कि मुझे यहोवा के निमित्त कैसी जलन रहती है सो वह उस के १७ रथ पर चढ़ा दिया गया। शोमरोन को पहुंचकर उस ने यहोवा के उस बचन के अनुसार जो उस ने एलिय्याह से कहा था अहाब के जितने शोमरोन में बचे रहे उन सभों को मारके १८ विनाश किया। तब येहू ने सब लोगों को इकट्ठा करके कहा अहाब ने तो बाल की थोड़ी ही उपासना किई थी अब येहू उस की उपा- १९ सना बढ़के करेगा। सो अब बाल के सब नबियों सब उपासकों और सब याजकों को मेरे पास बुला लाओ उन में से कोई भी न रह जाए क्योंकि बाल के लिये मेरा एक बड़ा यज्ञ होनेवाला है जो कोई न आए सो जीता न बचेगा। येहू ने यह काम कपट करके बाल के सब उपा- २० सकों को नाश करने के लिये किया। तब येहू ने कहा बाल की एक पवित्र महासभा का प्रचार २१ करो सो लोगों ने प्रचार किया। और येहू ने सारे इस्राएल में दूत भेजे सो बाल के सब उपासक आये यहां लों कि ऐसा कोई न रह गया जो न आया हो। और वे बाल के भवन में इतने आये कि वह एक सिरे से दूसरे सिरे २२ लों भर गया। तब उस ने उस मनुष्य से जो वस्त्र के घर का अधिकारी था कहा बाल के सब उपासकों के लिये वस्त्र निकाल ले आ सो वह उन के लिये वस्त्र निकाल ले आया। तब येहू २३ रेकाब के पुत्र यहोनादाब को संग लेकर बाल के भवन में गया और बाल के उपासकों से कहा ढूंढ़कर देखो कि यहां तुम्हारे संग यहोवा का कोई उपासक तो नहीं है केवल बाल ही २४ के उपासक हैं। तब वे मेलबलि और होमबलि चढ़ाने को भीतर गये येहू ने तो अस्सी पुरुष बाहर ठहराकर उन से कहा था यदि उन मनुष्यों में से जिन्हें मैं तुम्हारे हाथ कर दूं कोई भी बचने पाए तो जो उसे जाने दे उस का प्राण २५ उस के प्राण की सन्ती जाएगा। फिर जब होमबलि चढ़ चुका तब येहू ने पहरुओं और सरदारों से कहा भीतर जाकर उन्हें मार डालो कोई निकलने न पाए सो उन्हों ने उन्हें तलवार से मारा और पहरुए और सरदार उन को बाहर फेंककर बाल के भवन के नगर को गये। २६ और उन्हों ने बाल के भवन में की लाठें निकालकर फूंक दिईं। २७ और बाल की लाठ को उन्हों ने तोड़ डाला और बाल के भवन को ढाकर पायखाना बना दिया और वह आज लों ऐसा ही है। २८ यों येहू ने बाल को इस्राएल में से नाश करके दूर किया। २९ तौभी नबात के पुत्र यारोबाम जिस ने इस्राएल से पाप कराया था उस के पापों के अनुसार करने से अर्थात बेतेल और दान में के सोने के बछड़ों की पूजा उस से तो येहू अलग न हुआ। ३० और यहोवा ने येहू से कहा इस लिये कि तू ने वह किया जो मेरे लेखे ठीक है और अहाब के घराने से मेरी पूरी इच्छा के अनुसार बर्ताव किया है तेरे परपोते के पुत्र लों तेरी सन्तान इस्राएल की गद्दी पर विराजती रहेगी। ३१ पर येहू ने इस्राएल के परमेश्वर यहोवा की व्यवस्था पर सारे मन से चलने की चौकसी न किई बरन यारोबाम जिस ने इस्राएल से पाप कराया था उस के पापों के अनुसार करने से वह अलग न हुआ॥

३२ उन दिनों यहोवा इस्राएल को घटाने लगा सो हजाएल ने इस्राएल का वह सारा देश मारा, ३३ जो यर्दन से पूरब ओर है गिलाद का सारा देश अरोएर से लेकर जो अर्नोन की तराई के पास है गादी और रूबेनी और मनश्शेई का देश अर्थात गिलाद और बाशान। ३४ येहू के और सब काम जो कुछ उस ने किया और उस की सारी वीरता यह सब क्या इस्राएल के राजाओं के इतिहास की पुस्तक में नहीं लिखा है। ३५ निदान येहू अपने पुरखाओं के संग सोया और शोमरोन में उस को मिट्टी दिई गई और उस का पुत्र यहोआहाज उस के स्थान पर राजा हुआ। ३६ येहू के शोमरोन में इस्राएल पर राज्य करने का समय तो अट्ठाईस बरस का था॥

( यहोआश का घात से बचकर राजा हो जाना. )

**११. जब** अहज्याह की माता अतल्याह ने देखा कि मेरा पुत्र मर गया तब उस ने सारे राजवंश को नाश कर डाला। २ पर यहोशेबा जो राजा योराम की बेटी और अहज्याह की बहिन थी उस ने अहज्याह के पुत्र योआश को घात होनेवाले राजकुमारों के बीच से चुराकर धाई समेत बिछौने रखने की कोठरी में छिपा दिया और उन्हों ने उसे अतल्याह से ऐसा छिपा रक्खा कि वह मार डाला न गया। ३ और वह

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



उस के पास यहोवा के भवन में छः बरस छिपा रहा और अतल्याह देश पर राज्य करती रही॥ ४ सातवें बरस में यहोयादा ने जल्लादों और पहरुओं के शतपतियों को बुला भेजा और उन को यहोवा के भवन में अपने पास ले आया और उनसे वाचा बान्धी और यहोवा के भवन में उन को किरिया खिलाकर उन को ५ राजपुत्र दिखाया। और उस ने उन्हें आज्ञा दिई कि यह काम करो अर्थात तुम में से एक तिहाई के लोग जो विश्राम दिन को आनेवाले हों ६ सो राजभवन के पहरे की चौकसी करें। और एक तिहाई के लोग सूर नाम फाटक में ठहरे रहें और एक तिहाई के लोग पहरुओं के पीछे के फाटक में रहें यों तुम भवन की चौकसी ७ करके लोगों को रोके रहना। और तुम्हारे दो दल अर्थात जितने विश्रामदिन को बाहर जानेवाले हों सो राजा के आसपास ८ होकर यहोवा के भवन की चौकसी करें। और तुम अपने अपने हाथ में हथियार लिये हुए राजा के चारों ओर रहना और जो कोई पांतियों के भीतर घुसना चाहे वह मार डाला जाए और तुम राजा के आते जाते उस के ९ संग रहना। यहोयादा याजक की इन सारी आज्ञाओं के अनुसार शतपतियों ने किया। वे विश्रामदिन को आनेहारे और विश्रामदिन को जानेहारे दोनों दलों के अपने अपने जनों को संग लेकर यहोयादा याजक के पास गये। १० तब याजक ने शतपतियों को राजा दाऊद के बर्छे और ढालें जो यहोवा के भवन में थीं दे ११ दिईं। सो वे पहरुए अपने अपने हाथ में हथियार लिये हुए भवन के दक्खिनी कोने से लेकर उत्तरी कोने लों वेदी और भवन के पास राजा के चारों ओर उस की आड़ करके खड़े १२ हुए। तब उस ने राजकुमार को बाहर लाकर उस के सिर पर मुकुट और साक्षीपत्र धर दिया तब लोगों ने उस का अभिषेक करके उस को राजा बनाया फिर ताली बजा बजाकर बोल १३ उठे राजा जीता रहे। जब अतल्याह को पहरुओं और लोगों का हौरा सुन पड़ा तब वह १४ उन के पास यहोवा के भवन में गई। और उस ने क्या देखा कि राजा रीति के अनुसार खम्भे के पास खड़ा है और राजा के पास प्रधान और तुरही बजानेहारे खड़े हैं और देश के सब लोग आनन्द करते और तुरहियां बजा रहे हैं। तब अतल्याह अपने वस्त्र फाड़कर राजद्रोह राजद्रोह यों पुकारने लगी। १५ तब यहोयादा याजक ने दल के अधिकारी शतपतियों को आज्ञा दिई कि उसे अपनी पांतियों के बीच से निकाल ले जाओ और जो कोई उस के पीछे चले उसे तलवार से मार डालो सो याजक ने तो यह कहा कि वह यहोवा के भवन में मार डाली न जाए। १६ सो उन्हों ने दोनों ओर से उस को जगह दिई और वह उस मार्ग से चली गई जिस से घोड़े राजभवन में जाया करते थे और वहां वह मार डाली गई॥

१७ तब यहोयादा ने यहोवा के और राजा प्रजा के बीच यहोवा की प्रजा होने की वाचा बन्धाई और उस ने राजा और प्रजा के बीच भी वाचा बन्धाई। १८ तब देश के सब लोगों ने बाल के भवन को जाकर ढा दिया और उस की वेदियां और मूरतें भली भांति तोड़ दिईं और मत्तान नाम बाल के याजक को वेदियों के साम्हने ही घात किया। और याजक ने यहोवा के भवन पर अधिकारी ठहरा दिये। १९ तब वह शतपतियों जल्लादों और पहरुओं और देश के सब लोगों को साथ लेकर राजा को यहोवा के भवन से नीचे ले गया और पहरुओं के फाटक के मार्ग से राजभवन को पहुंचा दिया और राजा राजगद्दी पर विराजमान हुआ। २० सो देश के सब लोग आनन्दित हुए और नगर में शान्ति हुई। अतल्याह तो राजभवन के पास तलवार से मार डाली गई थी॥

( यहोआश का राज्य. )

**१२. जब** यहोआश राजा हुआ तब वह सात बरस का था। येहू के सातवें बरस में यहोआश राज्य करने लगा और यरूशलेम में चालीस बरस लों राज्य करता रहा उस की माता का नाम सिब्या था जो बेर्शेबा की थी। २ और जब लों यहोयादा याजक यहोआश को शिक्षा देता रहा तब लों वह वही काम करता रहा जो यहोवा के लेखे ठीक है। ३ तौभी ऊंचे स्थान गिराये न गये प्रजा के लोग तब भी ऊंचे स्थानों पर बलि चढ़ाते और धूप जलाते रहे॥

४ और यहोआश ने याजकों से कहा पवित्र किई हुई वस्तुओं का जितना रूपया यहोवा के भवन में पहुंचाया जाए अर्थात गिने हुए

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



लोगों का रूपैया और जितने रूपैये के जो कोई योग्य ठहराया जाए और जितना रूपैया जिस की इच्छा यहोवा के भवन में ले आने ५ की हो, इस सब को याजक लोग अपनी जान पहचान के लोगों से लिया करें और भवन में जो कुछ टूटा फूटा हो उस को सुधरा दें। ६ तौभी याजकों ने भवन में जो टूटा फूटा था उसे यहोआश राजा के तेईसवें बरस तक ७ न सुधराया था। सो राजा यहोआश ने यहोयादा याजक और और याजकों को बुलवाकर पूछा भवन में जो कुछ टूटा फूटा है उसे तुम क्यों नहीं सुधारते भला अब से अपनी जान पहचान के लोगों से और रुपैया न लेना जो तुम्हें मिल चुका हो उसे भवन के सुधारने के ८ लिये दे दो। तब याजकों ने मान लिया कि न तो हम प्रजा से और रुपैया लें और न भवन ९ को सुधराएं। पर यहोयादा याजक ने एक संदूक ले उस के ढकने में छेद करके उस को यहोवा के भवन में आनेहारे के दहिने हाथ पर वेदी के पास धर दिया और डेवढ़ी की रखवाली करनेहारे याजक उस में वह सब रुपैया डाल देने लगे जो यहोवा के भवन में लाया १० जाता था। जब उन्हों ने देखा कि संदूक में बहुत रुपैया है तब राजा के प्रधान और महायाजक ने आकर उसे थैलियों में बांध दिया और यहोवा के भवन में पाये हुए रुपैये को ११ गिन लिया। तब उन्हों ने उस तोले हुए रुपैये को उन काम करानेहारों के हाथ में दिया जो यहोवा के भवन में अधिकारी थे और इन्हीं ने उसे यहोवा के भवन के बनाने१२ हारे बढ़इयों, राजों और संगतराशों को दिया और लकड़ी और गढ़े हुए पत्थर मोल लेने में बरन जो कुछ भवन में के टूटे फूटे की मरम्मत १३ में खर्च होता था उस में लगाया। पर जो रुपैया यहोवा के भवन में आता था उस में से चान्दी के तसले चिमटे कटोरे तुरहियां आदि सोने वा चान्दी के किसी प्रकार के पात्र १४ न बने। पर वह काम करानेहारों को दिया गया और उन्हों ने उसे लेकर यहोवा के भवन १५ की मरम्मत किई। और जिन के हाथ में काम करनेहारों को देने के लिये रुपैया दिया जाता था उन से कुछ लेखा न लिया जाता था १६ क्योंकि वे सचाई से काम करते थे। जो रुपैया दोषबलियों और पापबलियों के लिये दिया जाता था वह तो यहोवा के भवन में न लगाया गया वह याजकों को मिलता था॥

१७ तब अराम के राजा हजाएल ने गत नगर पर चढ़ाई किई और उस से लड़ाई करके उसे ले लिया तब वह यरूशलेम पर भी चढ़ाई करने १८ को अपना मुंह किया। तब यहूदा के राजा यहोआश ने उन सब पवित्र वस्तुओं को जिन्हें उस के पुरखा यहोशापात यहोराम और अहज्याह नाम यहूदा के राजाओं ने पवित्र किया था और अपनी पवित्र किई हुई वस्तुओं को भी और जितना सोना यहोवा के भवन के भण्डारों में और राजभवन में मिला उस सब को लेकर अराम के राजा हजाएल के पास भेज दिया और वह यरूशलेम के पास से चला १९ गया। योआश के और सब काम जो उस ने किये सो क्या यहूदा के राजाओं के इतिहास २० की पुस्तक में नहीं लिखे हैं। योआश के कर्म्मचरियों ने राजद्रोह की गोष्ठी करके उस को मिल्लो के भवन में जो सिल्ला की उतराई पर २१ था मार डाला। अर्थात शिमात का पुत्र योजाकार और शोमेर का पुत्र यहोजबाद जो उस के कर्म्मचारी थे उन्हों ने उसे ऐसा मारा कि वह मर गया तब उसे उस के पुरखाओं के बीच दाऊदपुर में मिट्टी दिई और उस का पुत्र अमस्याह उस के स्थान पर राजा हुआ॥

(यहोआहाज का राज्य.)

## १३. अहज्याह के पुत्र यहूदा के राजा योआश के

तेईसवें बरस में येहू का पुत्र यहोआहाज शोमरोन में इस्राएल पर राज्य करने लगा और २ सत्रह बरस लों राज्य करता रहा। और उस ने वह किया जो यहोवा के लेखे बुरा है अर्थात नबात के पुत्र यारोबाम जिस ने इस्राएल से पाप कराया था उस के पापों के अनुसार वह ३ करता रहा और उन को छोड़ न दिया। सो यहोवा का कोप इस्राएल के विरुद्ध भड़क उठा और वह उनको अराम के राजा हजाएल और उस के पुत्र बेन्हदद के हाथ में लगातार किये ४ रहा। तब योआहाज ने यहोवा को मनाया और यहोवा ने उस की सुन लिई क्योंकि उस ने इस्राएल पर का अंधेर देखा कि अराम का ५ राजा उन पर कैसा अन्धेर करता था। सो यहोवा ने इस्राएल को एक छुड़ानेहारा दिया

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



था और वे अराम के वश से छूट गये और इस्राएली अगले दिनों की नाईं फिर अपने ६ अपने डेरे में रहने लगे। तौभी वे ऐसे पापों से न फिरे जैसे यारोबाम के घराने ने किया और जिन के अनुसार उस ने इस्राएल से पाप कराये थे पर उन में चलते रहे और शोमरोन में अशेरा ७ भी खड़ी रही। अराम के राजा ने तो यहोआहाज की सेना में से केवल पचास सवार दस रथ और दस हजार प्यादे छोड़ दिये थे क्योंकि उस ने उन को नाश किया और मरद मरदके धूलि में ८ मिला दिया था[1]। यहोआहाज के और सब काम जो उस ने किये और उस की वीरता यह सब क्या इस्राएल के राजाओं के इतिहास की ९ पुस्तक में नहीं लिखा है। निदान यहोआहाज अपने पुरखाओं के संग सोया और शोमरोन में उसे मिट्टी दिई गई और उस का पुत्र योआश उस के स्थान पर राजा हुआ॥

( योआश का राज्य और एलीशा की मृत्यु. )

१० यहूदा के राजा योआश के राज्य के सैंतीसवें बरस में यहोआहाज का पुत्र यहोआश शोमरोन में इस्राएल पर राज्य करने लगा और ११ सोलह बरस राज्य करता रहा। और उस ने वह किया जो यहोवा के लेखे बुरा है अर्थात नबात के पुत्र यारोबाम जिस ने इस्राएल से पाप कराया था उस के पापों के अनुसार वह करता १२ रहा और उन से अलग न हुआ। योआश के और सब काम जो उस ने किये और जिस वीरता से वह यहूदा के राजा अमस्याह से लड़ा यह सब क्या इस्राएल के राजाओं के १३ इतिहास की पुस्तक में नहीं लिखा है। निदान योआश अपने पुरखाओं के संग सोया और यारोबाम उस की गद्दी पर विराजने लगा और योआश को शोमरोन में इस्राएल के राजाओं के बीच मिट्टी दिई गई॥

१४ और एलीशा को वह रोग लग गया था जिस से वह पीछे मर गया सो इस्राएल का राजा योआश उस के पास गया और उस के ऊपर रोकर कहने लगा हाय मेरे पिता हाय मेरे पिता हाय इस्राएल के रथ और सवारो। १५ एलीशा ने उस से कहा धनुष और तीर ले आ। जब वह उस के पास धनुष और तीर ले आया, १६ तब उस ने इस्राएल के राजा से कहा धनुष पर अपना हाथ लगा। जब उस ने अपना हाथ लगाया तब एलीशा ने अपने हाथ राजा के हाथों पर धर दिये। तब उस ने कहा पूरब की १७ खिड़की खोल। जब उस ने उसे खोल दिया तब एलीशा ने कहा तीर छोड़ दे सो उस ने तीर छोड़ा और एलीशा ने कहा यह तीर यहोवा की ओर से छुटकारे अर्थात अराम से छुटकारे का चिन्ह हैं सो तू अपेक में अराम को यहां लों मार लेगा कि उन का अन्त कर डालेगा। फिर उस ने कहा तीरों को ले और १८ जब उस ने उन्हें लिया तब उस ने इस्राएल के राजा से कहा भूमि पर मार। तब वह तीन बार मारकर ठहर गया। और परमेश्वर के जन ने १९ उस पर क्रोधित होकर कहा तुझे तो पांच छः बार मारना चाहिये था ऐसा करने से तो तू अराम को यहां लों मारता कि उन का अन्त कर डालता पर अब तू उन्हें तीन ही बार मारेगा॥

सो एलीशा मर गया और मिट्टी उसे दिई गई। २० बरस दिन के बीते पर मोआब के दल देश में आये थे। लोग किसी मनुष्य को मिट्टी दे रहे २१ थे कि एक दल उन्हें देख पड़ा सो उन्हों ने उस लोथ को एलीशा की कबर में डाल दिया तब एलीशा की हड्डियों के छूते ही वह जी उठा और अपने पावों के बल खड़ा हो गया॥

यहोआहाज के जीवन भर अराम का राजा २२ हजाएल इस्राएल पर अंधेर करता रहा। पर २३ यहोवा ने उन पर अनुग्रह किया और उन पर दया करके अपनी उस वाचा के कारण जो उस ने इब्राहीम इसहाक और याकूब से बान्धी थी उन पर कृपादृष्टि किई और तब भी न तो उन्हें नाश किया और न अपने साम्हने से निकाल दिया। सो अराम का राजा हजाएल मर गया २४ और उस का पुत्र बेन्हदद उस के स्थान पर राजा हुआ। और यहोआहाज के पुत्र यहोआश २५ ने हजाएल के पुत्र बेन्हदद के हाथ से वे नगर फिर ले लिये जिन्हें उस ने युद्ध करके उस के पिता यहोआहाज के हाथ से छीन लिया था। योआश ने उस को तीन बार जीतकर इस्राएल के नगर फिर ले लिये॥

( अमस्याह का राज्य. )

**१४. इस्राएल** के राजा योआहाज के पुत्र योआश के दूसरे बरस में यहूदा के राजा योआश का पुत्र

(१) मूल में, रौंदने के लिये धूलि के समान कर दिया था।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


२ अमस्याह राजा हुआ। जब वह राज्य करने लगा तब पचीस बरस का था और यरूशलेम में उनतीस बरस लों राज्य करता रहा और उस की माता का नाम यहोअद्दीन था जो यरूश-
३ लेम की थी। उस ने वह किया जो यहोवा के लेखे ठीक है तौभी अपने मूलपुरुष दाऊद की नाईं न किया उस ने ठीक अपने पिता योआश
४ के से काम किये। उस के दिनों में ऊंचे स्थान गिराये न गये लोग तब भी उन पर बलि चढ़ाते
५ और धूप जलाते रहे। जब राज्य उस के हाथ में स्थिर हो गया तब उस ने अपने उन कर्म्मचारियों को मार डाला जिन्हों ने उस के पिता
६ राजा को मार डाला था। पर उन खूनियों के लड़केबालों को उस ने न मार डाला क्योंकि यहोवा की यह आज्ञा मूसा की व्यवस्था की पुस्तक में लिखी है कि पुत्र के कारण पिता न मार डाला जाए और पिता के कारण पुत्र न मार डाला जाए जिस ने पाप किया हो वही
७ उस पाप के कारण मार डाला जाए। उस ने लोन की तराई में दस हजार एदोमी पुरुष मार डाले और सेला नगर से युद्ध करके उसे ले लिया और उस का नाम योक्तेल[1] रक्खा और वह नाम आज तक चलता है॥

८ तब अमस्याह ने इस्राएल के राजा यहोआश के पास जो येहू का पोता और यहोआहाज का पुत्र था दूतों से कहला भेजा कि आ हम एक
९ दूसरे का साम्हना करें। इस्राएल के राजा यहोआश ने यहूदा के राजा अमस्याह के पास यों कहला भेजा कि लबानोन पर के एक झड़बेरी ने लबानोन के एक देवदारु के पास कहला भेजा कि अपनी बेटी मेरे बेटे को ब्याह दे इतने में लबानोन में का एक बनैला पशु पास से चला गया और उस झड़बेरी को रौंद
१० डाला। तू ने एदोमियों को जीता तो है इस लिये तू फूल उठा है[2] उसी पर बड़ाई मारता हुआ घर में रह जा तू अपनी हानि के लिये यहां क्यों हाथ डालेगा जिस से तू क्या वरन
११ यहूदा भी नीचा खाएगा। पर अमस्याह ने न माना सो इस्राएल के राजा यहोआश ने चढ़ाई किई और उस ने और यहूदा के राजा अमस्याह ने यहूदा देश के बेतशेमेश में एक
१२ दूसरे का साम्हना किया। और यहूदा इस्राएल से हार गया और एक एक अपने अपने डेरे को
१३ भागा। तब इस्राएल का राजा यहोआश यहूदा के राजा अमस्याह को जो अहज्याह का पोता और यहोआश का पुत्र था बेतशेमेश में पकड़ा और यरूशलेम को गया और यरूशलेम की शहरपनाह में से एप्रैमी फाटक से कोनेवाले
१४ फाटक लों चार सौ हाथ गिरा दिये। और जितना सोना चांदी और जितने पात्र यहोवा के भवन में और राजभवन के भण्डारों में मिले उन सब को और बन्धक लोगों को भी लेकर
१५ वह शोमरोन को लौट गया। यहोआश के और काम जो उस ने किये और उस की वीरता और उस ने किस रीति यहूदा के राजा अमस्याह से युद्ध किया यह सब क्या इस्राएल के राजाओं
१६ के इतिहास की पुस्तक में नहीं लिखा है। निदान यहोआश अपने पुरखाओं के संग सोया और उसे इस्राएल के राजाओं के बीच शोमरोन में मिट्टी दिई गई और उस का पुत्र यारोबाम उस के स्थान पर राजा हुआ॥

१७ यहोआहाज के पुत्र इस्राएल के राजा यहोआश के मरने के पीछे योआश का पुत्र यहूदा का राजा अमस्याह पन्द्रह बरस जीता रहा।
१८ अमस्याह के और काम क्या यहूदा के राजाओं
१९ के इतिहास की पुस्तक में नहीं लिखे हैं। जब यरूशलेम में उस के विरुद्ध राजद्रोह की गोष्ठी किई गई तब वह लाकीश को भाग गया सो उन्होंने उस के लिये लाकीश लों भेजकर उस
२० को वहां मार डाला। तब वह घोड़ों पर रख कर यरूशलेम में पहुंचाया गया और वहां उस के पुरखाओं के बीच उस को दाऊदपुर में मिट्टी
२१ दिई गई। तब सारी यहूदी प्रजा ने अजर्याह को जो सोलह बरस का था लेकर उस के पिता
२२ अमस्याह के स्थान पर राजा कर दिया। जब राजा अमस्याह अपने पुरखाओं के संग सोया उस के पीछे अजर्याह ने एलत को दृढ़ करके यहूदा के वश में फिर कर लिया॥

(दूसरे यारोबाम का राज्य.)

२३ यहूदा के राजा योआश के पुत्र अमस्याह के राज्य के पन्द्रहवें बरस में इस्राएल के राजा योआश का पुत्र यारोबाम शोमरोन में राज्य करने लगा और एकतालीस बरस लों राज्य
२४ करता रहा। उस ने वह किया जो यहोवा के लेखे बुरा है अर्थात नबात के पुत्र यारोबाम जिस ने इस्राएल से पाप कराया था उस के

(१) अर्थात ईश्वर का दबाया।
(२) मूल में. तेरे मन ने तुझे उठाया है।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



पापों के अनुसार वह करता रहा और उन से २५ वह अलग न हुआ । उस ने इस्राएल का सिवाना हमात की घाती से ले अराबा के ताल लों ज्यों का त्यों कर दिया जैसे कि इस्राएल के परमेश्वर यहोवा ने अमितै के पुत्र अपने दास गथेपेरवासी योना नबी के द्वारा कहा २६ था । क्योंकि यहोवा ने इस्राएल का दुःख देखा कि बहुत ही कठिन[1] है बरन क्या बंधुआ क्या स्वाधीन कोई भी बचा न रहा और न इस्रा-२७ एल के लिये कोई सहायक था । यहोवा ने न कहा था कि मैं इस्राएल का नाम धरती पर[2] से मिटा डालूंगा परन्तु उस ने योआश के पुत्र यारोबाम के द्वारा उन को छुटकारा दिया । २८ यारोबाम के और सब काम जो उस ने किये और कैसे पराक्रम के साथ उस ने युद्ध किया और दमिश्क और हमात को जो पहिले यहूदा के राज्य में थे इस्राएल के वश में फिर कर लिया यह सब क्या इस्राएल के राजाओं के २९ इतिहास की पुस्तक में नहीं लिखा है । निदान यारोबाम अपने पुरखाओं के संग जो इस्राएल के राजा थे सोया और उस का पुत्र जकर्याह उस के स्थान पर राजा हुआ ॥

(अजर्याह का राज्य.)

# १५. इस्राएल

के राजा यारोबाम के सत्ताईसवें बरस में यहूदा के राजा अमस्याह का पुत्र अजर्याह राजा २ हुआ । जब वह राज्य करने लगा तब सोलह बरस का था और यरूशलेम में बावन बरस लों राज्य करता रहा और उस की माता का नाम यकोल्याह था जो यरूशलेम की थी । ३ जैसे उस का पिता अमस्याह वह किया करता था जो यहोवा के लेखे ठीक है वैसे ही वह भी ४ करता था । तौभी ऊंचे स्थान गिराये न गये प्रजा के लोग तब भी उन पर बलि चढ़ाते और ५ धूप जलाते रहे । यहोवा ने उस राजा को ऐसा मारा कि वह मरने के दिन लों कोढ़ी रहा और अलग एक घर में रहता था और योताम नाम राजपुत्र उस के घराने के काम पर ठहरकर देश ६ के लोगों का न्याय करता था । अजर्याह के और सब काम जो उस ने किये सो क्या यहूदा के राजाओं के इतिहास की पुस्तक में नहीं ७ लिखे हैं । निदान अजर्याह अपने पुरखाओं के संग सोया और उस को दाऊदपुर में उस के पुरखाओं के बीच मिट्टी दिई गई और उस का पुत्र योताम उस के स्थान पर राजा हुआ ॥

(जकर्याह का राज्य.)

८ यहूदा के राजा अजर्याह के अड़तीसवें बरस में यारोबाम का पुत्र जकर्याह इस्राएल पर शोमरोन में राज्य करने लगा और छः महीने ९ राज्य किया । उस ने अपने पुरखाओं की नाईं वह किया जो यहोवा के लेखे बुरा है अर्थात नबात के पुत्र यारोबाम जिस ने इस्राएल से पाप कराया था उस के पापों के अनुसार वह करता रहा और उन से वह १० अलग न हुआ । और याबेश के पुत्र शल्लूम ने उस से राजद्रोह की गोष्ठी करके उस को प्रजा के साम्हने मारा और उस का घात करके उस ११ के स्थान पर राजा हुआ । जकर्याह के और काम इस्राएल के राजाओं के इतिहास की १२ पुस्तक में लिखे हैं । यों ही यहोवा का वह वचन पूरा हुआ जो उस ने येहू से कहा था कि तेरे परपोते के पुत्र लों तेरी सन्तान इस्राएल की गद्दी पर विराजती जाएगी और वैसा ही हुआ ॥

(शल्लूम का राज्य.)

१३ यहूदा के राजा उज्जिय्याह[1] के उनतालीसवें बरस में याबेश का पुत्र शल्लूम राज्य करने लगा १४ और महीने भर शोमरोन में राज्य करता रहा । क्योंकि गादी के पुत्र मनहेम ने तिर्सा से शोमरोन को जाकर याबेश के पुत्र शल्लूम को वहीं मारा और उसे घात करके उस के स्थान पर १५ राजा हुआ । शल्लूम के और काम और उस ने राजद्रोह की जो गोष्ठी किई यह सब इस्राएल के राजाओं के इतिहास की पुस्तक में लिखा १६ है । तब मनहेम ने तिर्सा से जाकर सब निवासियों और आस पास के देश समेत तिप्सह को इस कारण मार लिया कि तिप्सहियों ने उस के लिये फाटक न खोले थे सो उस ने उसे मार लिया और उस में जितनी गर्भवती स्त्रियां थीं उन सभों को चीर डाला ॥

(मनहेम का राज्य.)

१७ यहूदा के राजा अजर्याह के उनतालीसवें बरस में गादी का पुत्र मनहेम इस्राएल पर राज्य करने लगा और दस बरस लों शोमरोन

(१) मूल में. कड़ुवा (२) मूल में. आकाश के तले ।

(१) अर्थात. अजर्याह ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

२४ और गदल्याह ने उन से और उन के जनों से किरिया खाकर कहा कस्दियों के सिपाहियों से न डरो देश में रहते हुए बाबेल के राजा के २५ अधीन रहो तब तुम्हारा भला होगा। परन्तु सातवें महीने में नतन्याह का पुत्र इश्माएल जो एलीशामा का पोता और राजवंश का था उस ने दस जन संग ले गदल्याह के पास जाकर उसे ऐसा मारा कि वह मर गया और जो यहूदी और कस्दी उस के संग मिस्पा में रहते थे उन २६ को भी मार डाला। तब क्या छोटे क्या बड़े सारी प्रजा के लोग और दलों के प्रधान कस्दियों के डर के मारे उठकर मिस्र में जाकर रहे॥

(यहोयाकीन का बढ़ाया जाना.)

२७ फिर यहूदा के राजा यहोयाकीन की बंधुआई के सतीसवें बरस में अर्थात जिस बरस में बाबेल का राजा एवील्मरोदक राजगद्दी पर विराजमान हुआ उसी के बारहवें महीने के सताईसवें दिन को उस ने यहूदा के राजा यहोयाकीन को बन्दीगृह से निकालकर बड़ा पद दिया, २८ और उस से मधुर मधुर बचन कहकर जो राजा उस के संग बाबेल में बन्धुए थे उन के सिंहासनों से उस के सिंहासन को अधिक ऊंचा किया, २९ और उस के बन्दीगृह के वस्त्र बदला दिये और उस ने जीवन भर नित्य राजा के सन्मुख भोजन किया। ३० और दिन दिन के खर्च के लिये राजा के यहां से नित्य का खर्च ठहराया गया सो उस के जीवन भर लगातार मिलता रहा॥

---

# इतिहास। पहिला भाग।

---

(आदम आदि की वंशावलियां.)

**१. आदम** शेत एनोश, २ केनान महललेल येरेद, ३ हनोक मतूशेलह लेमेक। ४ नूह शेम हाम और येपेत॥

५ येपेत के पुत्र, गोमेर मागोग मादै यावान ६ तूबल मेशेक और तीरास। और गोमेर के ७ पुत्र, अशकनज दीपत और तोगर्मा। और यावान के पुत्र, एलीशा तर्शीश और कित्ती और रोदानी लोग॥

८ हाम के पुत्र, कूश मिस्र पूत और कनान। ९ और कूश के पुत्र, सबा हवीला सब्ता रामा और सब्तका, और रामा के पुत्र, शबा और १० ददान। और कूश ने निम्रोद को जन्माया, ११ पृथिवी पर पहिला वीर वही हुआ। और मिस्र ने लूदी अनामी लहाबी नप्तूही पत्रूसी कस्लूही (वहां से पलिश्ती निकले) और कप्तोरी १३ जन्माये। कनान ने अपना जेठा सीदोन और १४, १५ हित्त, और यबूसी एमोरी गिर्गाशी, हिव्वी १६ अर्की सीनो, अर्वदी समारी और हमाती जन्माये॥

शेम के पुत्र, एलाम अश्शूर अर्पक्षद लूद १७ अराम ऊस हूल गेतेर और मेशेक। १८ और अर्पक्षद ने शेलह और शेलह ने एबेर को जन्माया। १९ और एबेर के दो पुत्र उत्पन्न हुए एक का नाम पेलेग इस कारण रक्खा गया कि उस के दिनों में पृथिवी बांटी गई और उस के भाई का नाम योक्तान था। २० और योक्तान ने अल्मोदाद शेलेप हसर्मावेत येरह, २१ हदोराम ऊजाल दिक्ला, एबाल अबीमाएल शबा, ओपीर हवीला २२, २३ और योबाब को जन्माया ये ही सब योक्तान के पुत्र हुए॥

शेम अर्पक्षद शेलह, एबेर पेलेग रू, २४, २५ सरूग नाहोर तेरह, अब्राम सोई इब्राहीम २६, २७ भी कहलाता है। इब्राहीम के पुत्र, इसहाक २८ और इश्माएल॥

इन की वंशावलियां ये हैं। इश्माएल का जेठा २९ नबायोत, फिर केदार अद्बेल मिब्साम, ३०, ३१ मिश्मा दूमा मस्सा हदद तेमा, यतूर नापीश केदमा, ये इश्माएल के पुत्र हुए॥

फिर कतूरा जो इब्राहीम की रखेली थी उस ३२ के ये पुत्र हुए अर्थात वह जिम्रान योक्षान

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



मदान मिद्यान यिशूबाक और शूह को जनी । ३३ योक्शान के पुत्र, शबा और ददान । और मिद्यान के पुत्र, एपा एपेर हनोक अबीदा और एलदा, ये सब कतूरा के पुत्र हुए ॥

३४ इब्राहीम ने इस्हाक को जन्माया । इस्हाक के पुत्र, एसाव और इस्राएल ॥

३५ एसाव के पुत्र, एलीपज रूएल यूश यालाम ३६ और कोरह । एलीपज के पुत्र, तेमान ओमार सपी गाताम कनज तिम्ना और अमालेक । ३७ रूएल के पुत्र, नहत जेरह शम्मा और मिज्जा । ३८ फिर सेईर के पुत्र, लोतान शोबाल सिबोन ३९ अना दीशोन एसेर और दीशान । और लोतान के पुत्र, होरी और होमाम, और लोतान की ४० बहिन तिम्ना थी । शोबाल के पुत्र, अल्यान मानहत एबाल शपी और ओनाम, और सिबोन ४१ के पुत्र, अय्या और अना । अना का पुत्र, दीशोन । और दीशोन के पुत्र, हम्रान एश्बान ४२ यित्रान और करान । एसेर के पुत्र, बिल्हान जावान और याकान । और दीशान के पुत्र, ऊस और अरान ॥

४३ जब इस्राएलियों पर किसी राजा ने राज्य न किया था तब एदोम के देश में ये राजा हुए अर्थात बोर का पुत्र बेला और उस की राज- ४४ धानी का नाम दिन्हाबा था । बेला के मरने पर बोस्राई जेरह का पुत्र योबाब उस के स्थान ४५ पर राजा हुआ । और योबाब के मरने पर तेमानियों के देश का हूशाम उस के स्थान पर ४६ राजा हुआ । फिर हूशाम के मरने पर बदद का पुत्र हदद उस के स्थान पर राजा हुआ यह वही है जिस ने मिद्यानियों को मोआब के देश में मार लिया और उस की राजधानी का नाम ४७ अवीत था । और हदद के मरने पर मस्रेकाई ४८ सम्ला उस के स्थान पर राजा हुआ । फिर सम्ला के मरने पर शाऊल जो महानद के तट पर के रहोबोत नगर का था सो उस के स्थान ४९ पर राजा हुआ । और शाऊल के मरने पर अक्बोर का पुत्र बाल्हानान उस के स्थान पर ५० राजा हुआ । और बाल्हानान के मरने पर हदद उस के स्थान पर राजा हुआ और उस की राजधानी का नाम पाई था और उस की स्त्री का नाम महेतबेल था जो मेजाहाब की ५१ नतिनी और मत्रेद की बेटी थी । और हदद मर गया फिर एदोम के अधिपति ये थे अर्थात तिम्ना अधिपति अल्या अधिपति यतेत अधि- पति, ओहोलीबामा अधिपति एला अधिपति ५२ पीनोन अधिपति, कनज अधिपति तेमान अधि- ५३ पति मिब्सार अधिपति, मग्दीएल अधिपति ५४ ईराम अधिपति । एदोम के ये अधिपति हुए ॥

## २. इस्राएल के ये पुत्र हुए रूबेन शिमोन लेवी यहूदा

इस्साकार जबूलून, दान यूसुफ बिन्यामीन २ नप्ताली गाद और आशेर ॥

( यहूदा की वंशावली. )

यहूदा के ये पुत्र हुए एर ओनान और शेला ३ उस के ये तीनों पुत्र बतशू नाम एक कनानी स्त्री जनी और यहूदा का जेठा एर यहोवा के लेखे बुरा था इस कारण उस ने उस को मार डाला । यहूदा की बहू तामार उस के जन्माये पेरेस और ४ जेरह को जनी । यहूदा के सब पुत्र पांच हुए । पेरेस के पुत्र, हेस्रोन और हामूल । और जेरह ५, ६ के पुत्र, जिम्री एतान हेमान कलकोल और दारा सब मिलकर पांच । फिर कर्मी का पुत्र, आकार जो ७ अर्पण किई हुई वस्तु के विषय में विश्वासघात करके इस्राएलियों का कष्ट देनेहारा हुआ । और ८ एतान का पुत्र, अजर्याह । हेस्रोन के जो पुत्र ९ उत्पन्न हुए, यरह्मेल राम और कलूबै । और राम १० ने अम्मीनादाब को और अम्मीनादाब ने नह- शोन को जन्माया जो यहूदियों का प्रधान हुआ । और नहशोन ने सल्मा को और सल्मा ने ११ बोअज को, और बोअज ने ओबेद को और ओबेद १२ ने यिशै को जन्माया । और यिशै ने अपने जेठे १३ एलीआब को और दूसरे अबीनादाब को तीसरे शिमा को, चौथे नतनेल को पांचवें रद्दै को, १४ छठवें ओसेम को और सातवें दाऊद को जन्माया । १५ इनकी बहिनें सरूयाह और अबीगैल थीं । और १६ सरूयाह के पुत्र, अबीशै योआब और असाहेल ये तीन । और अबीगैल अमासा को जनी और १७ अमासा का पिता इश्माएली येतेर था । हेस्रोन १८ के पुत्र कालेब ने अजूबा नाम एक स्त्री से और यरीओत से बेटे जन्माये और इस के पुत्र ये हुए[1] अर्थात येशेर शोबाब और अर्दोन । जब १९ अजूबा मर गई तब कालेब ने एप्रात को ब्याह लिया और वह उस के जन्माये हूर को जनी । और हूर ने ऊरी को और ऊरी ने बसलेल को २० जन्माया । इस के पीछे हेस्रोन ने गिलाद के २१

(१) वा. कालेब ने अजूबा नाम अपनी स्त्री से यरीओत को जन्माया और (यरीओत) के ये पुत्र हुए ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



पिता माकीर की बेटी से प्रसंग किया जिसे
उस ने तब ब्याह लिया जब वह साठ बरस का
था और यह उस के जन्माये सगूब को जनी ।
२२ और सगूब ने याईर को जन्माया जिस के
२३ गिलाद देश में तेईस नगर थे । और गशूर
और अराम ने याईर की बस्तियों को और
गांवों समेत कनत को उन से ले लिया ये सब
नगर मिलकर साठ थे । ये सब गिलाद के पिता
२४ माकीर के पुत्र हुए । और जब हेस्रोन कालबे-
प्राता में मर गया तब उस की अबिय्याह नाम
स्त्री उस के जन्माये अशहूर को जनी जो तको
२५ का पिता हुआ । और हेस्रोन के जेठे यरह्मेल
के ये पुत्र हुए अर्थात राम जो उस का जेठा
था और बूना ओरेन ओसेम और अहिय्याह ।
२६ और यरह्मेल की एक और स्त्री थी जिस का
नाम अतारा था वह ओनाम की माता हुई ।
२७ और यरह्मेल के जेठे राम के ये पुत्र हुए अर्थात
२८ मास यामीन और एकेर । और ओनाम के पुत्र
शम्मै और यादा हुए और शम्मै के पुत्र नादाब
२९ और अबीशूर हुए । और अबीशूर की स्त्री का
नाम अबीहैल था और वह उस के जन्माये
३० अहबान और मोलीद को जनी । और नादाब
के पुत्र सेलेद और अप्पैम हुए सेलेद तो
३१ निःसन्तान मर गया । और अप्पैम के पुत्र,
यिशी । और यिशी का पुत्र शेशान । और
३२ शेशान का पुत्र अहूलै, फिर शम्मै के भाई
यादा के पुत्र, येतेर और योनातान हुए येतेर
३३ तो निःसन्तान मर गया । योनातान के पुत्र,
पेलेत और जाजा । यरह्मेल के पुत्र ये हुए ।
३४ शेशान के तो बेटा न हुआ केवल बेटियां हुईं ।
शेशान के तो यहां नाम एक मिस्री दास था ।
३५ सो शेशान ने उस को अपनी बेटी ब्याह दिई और
३६ वह उस के जन्माये अत्तै को जनी । और अत्तै
ने नातान को नातान ने जाबाद को, जाबाद
३७, ३८ ने एप्लाल को एप्लाल ने ओबेद को,
३९ ओबेद ने येहू को येहू ने अजर्याह को, अजर्याह ने
४० हेलेस को हेलस ने एलासा को, एलासा ने सिस्मै
४१ को सिस्मै ने शल्लूम को, शल्लूम ने यकम्याह को
४२ और यकम्याह ने एलीशामा को जन्माया । फिर
यरह्मेल के भाई कालेब के ये पुत्र हुए अर्थात
उस का जेठा मेशा जो जीप का पिता हुआ
और हेब्रोन के पिता मारेशा के पुत्र भी उसी के
४३ वंश में हुए । और हेब्रोन के पुत्र, कोरह तप्पूह
४४ रेकेम और शेमा । और शेमा ने योर्काम के
पिता रहम को और रेकेम ने शम्मै को
जन्माया । और शम्मै का पुत्र माओन हुआ ४५
और माओन बेत्सूर का पिता हुआ । फिर ४६
एपा जो कालेब की रखेली थी सो हारान मोसा
और गाजेज को जनी और हारान ने गाजेज को
जन्माया । फिर याहदै के पुत्र, रेगेम योताम ४७
गेशान पेलेत एपा और शाप । और माका जो ४८
कालेब की रखेली थी सो शेबेर और तिर्हाना
को जनी । फिर वह मद्मन्ना के पिता शाप को ४९
और मक्बेना और गिबा के पिता शवा को
जनी । और कालेब की बेटी अक्सा थी । कालेब ५०
के सन्तान ये हुए अर्थात एप्राता के जेठे हूर
का पुत्र किर्यत्यारीम का पिता शोबाल । बेत- ५१
लेहेम का पिता सल्मा और बेत्गादेर का
पिता हारेप । और किर्यत्यारीम के पिता शोबाल ५२
के वंश में हारोए आधे मनुहोत्वासी, और ५३
किर्यत्यारीम के कुल अर्थात यित्री पूती शूमाती
और मिश्राई और इन से सोराई और एश्ता-
ओली निकले । फिर सल्मा के वंश में बेत्लेहेम ५४
और नतोपाई अत्रोत्बेत्योआब और आधे
मानहती सोरी, और याबेस में रहनेहारे लेखकों ५५
के कुल अर्थात तिराती शिमाती और सूकाती
हुए । ये रेकाब के घराने के मूलपुरुष हम्मत के
वंशवाले केनी हैं ॥

**३. दाऊद** के पुत्र जो हेब्रोन में उस
के जन्मे सो ये हैं जेठा
अम्नोन जो यिज्रेली अहीनोअम से दूसरा दानि-
य्येल जो कर्मेली अबीगैल से उत्पन्न हुआ, तीसरा २
अबशालोम जो गशूर के राजा तल्मै की बेटी
माका का पुत्र था चौथा अदोनिय्याह जो
हग्गीत का पुत्र था, पांचवां शपत्याह जो ३
अबीतल से और छठवां यित्रामजो उस की स्त्री
एग्ला से उत्पन्न हुआ । दाऊद के जन्माये हेब्रोन ४
में छः पुत्र उत्पन्न हुए और वहां उस ने साढ़े
सात बरस राज्य किया और यरूशलेम में
तैंतीस बरस राज्य किया । और यरूशलेम में ५
उस के ये पुत्र उत्पन्न हुए अर्थात शिमा
शोबाब नातान और सुलैमान ये चारों अम्मीएल
की बेटी बत्शू से उत्पन्न हुए । और यिभार ६
एलीशामा एलीपेलेत, नोगह नेपेग यापी, ७
एलीशामा एल्यादा और एलीपेलेत ये नौ पुत्र, ८
ये सब दाऊद के पुत्र थे और इन को छोड़ ९
रखेलियों के भी पुत्र थे और इन की बहिन

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१० तामार थी। फिर सुलैमान का पुत्र रहबाम हुआ रहबाम का अबिय्याह अबिय्याह का ११ आसा आसा का यहोशापात, यहोशापात का योराम योराम का अहज्याह अहज्याह का १२ योआश, योआश का अमस्याह अमस्याह का १३ अजर्याह अजर्याह का योताम, योताम का आहाज आहाज का हिजकिय्याह हिजकिय्याह १४ का मनश्शे, मनश्शे का आमोन और आमोन १५ का योशिय्याह पुत्र हुआ। और योशियाह के पुत्र, उस का जेठा योहानान दूसरा यहोयाकीम १६ तीसरा सिद्किय्याह चौथा शल्लूम। और यहोयाकीम के पुत्र, यकोन्याह, इस का पुत्र १७ सिद्किय्याह। और यकोन्याह के पुत्र, अस्सीर, १८ उस का पुत्र शालतीएल, और मल्कीराम पदायाह शेनस्सर यकम्याह होशामा और नदब्याह। १९ और पदायाह के पुत्र, जरुब्बाबेल और शिमी हुए और जरुब्बाबेल के पुत्र, मशुल्लाम और हनन्याह २० जिनकी बहिन शलोमीत थी, और हशूबा ओहेल बेरेक्याह हसद्याह और यूशभेसेद पांच। २१ और हनन्याह के पुत्र, पलत्याह और यशायाह। और रपायाह के पुत्र, अर्नान के पुत्र ओबद्याह २२ के पुत्र और शकन्याह के पुत्र। और शकन्याह का पुत्र, शमायाह। और शमायाह के पुत्र, हत्तूश यिगाल बारीह नार्याह और शापात २३ छः। और नार्याह के पुत्र, एल्योएनै हिजकिय्याह २४ और अज्रीकाम तीन। और एल्योएनै के पुत्र, होदव्याह एल्याशीब पलायाह अक्कूब योहानान दलायाह और अनानी सात॥

**४.** **यहूदा** के पुत्र, पेरेस हेस्रोन कर्मी हूर २ और शोबाल। और शोबाल के पुत्र, रायाह ने यहत को और यहत ने अहूम और लहद को जन्माया ये सोराई कुल हैं। ३ और एताम के पिता के ये पुत्र हुए अर्थात यिज्रेल यिश्मा और यिद्बाश जिन की बहिन ४ का नाम हस्सलेल पोनी था, और गदोर का पिता पनूएल और हूशा का पिता एजेर। ये एप्राता के जेठे हूर के सन्तान हैं जो बेतलेहेम ५ का पिता हुआ। और तको के पिता अशहूर ६ के हेला और नारा नाम दो स्त्रियां थीं। और नारा तो उस के जन्माये अहुज्जाम हेपेर तेमनी और हाहश्तारी को जनी नारा के ये ७ ही पुत्र हुए। और हेला के पुत्र, सेरेत यिसहर और एत्नान। ८ फिर कोस ने आनूब और सोबेबा को जन्माया और उस के वंश में हारूम के पुत्र अहर्हेल के कुल भी उत्पन्न हुए। ९ और याबेस अपने भाइयों से अधिक प्रतिष्ठित हुआ और उसकी माता ने यह कह कर उस का नाम याबेस[1] रक्खा कि मैं इसे पीड़ित होकर जनी। १० और याबेस ने इस्राएल के परमेश्वर को यह कह कर पुकारा कि भला होता कि तू मुझे सचमुच आशीस देता और मेरा देश बढ़ाता और तेरा हाथ मेरे साथ रहता और तू मुझे बुराई[2] से ऐसा बचा रखता कि मैं उस से पीड़ित न होता। और जो कुछ उस ने मांगा सो परमेश्वर ने दे दिया। ११ फिर शूहा के भाई कलूब ने एशतोन के पिता महीर को जन्माया। १२ और एशतोन के वंश में रापा का घराना और पासेह और ईर्नाहाश का पिता तहिन्ना उत्पन्न हुए रेका के लोग ये ही हैं। १३ और कनज के पुत्र, ओत्नीएल और सरायाह। और ओत्नीएल का पुत्र, हतत। १४ मोनोतै ने ओप्रा को और सरायाह ने योआब को जन्माया जो गेहराशीम का पिता हुआ वे तो कारीगर थे। १५ और यपुन्ने के पुत्र कालेब के पुत्र, ईरू एला और नाम। और एला के पुत्र, कनज। १६ और यहल्लेलेल के पुत्र, जीप जीपा तीरया और असारेल। १७ और एज्रा के पुत्र, येतेर मेरेद एपेर और यालोन और उस की स्त्री मिर्याम शम्मै और एशतमो के पिता यिशबह को जनी। १८ और उस की यहूदिन स्त्री गदोर के पिता येरेद सोको के पिता हेबेर और जानोह के पिता यकूतीएल को जनी ये फिरौन की बेटी बित्या के पुत्र थे जिसे मेरेद ने व्याह लिया था। १९ और होदिय्याह की स्त्री जो नहम की बहिन थी उस के पुत्र, कीला का पिता एक गेरेमी और एशतमो का पिता एक माकाई। २० और शीमोन के पुत्र, अम्नोन रिन्ना बेन्हानान और तीलोन। और यिशी के पुत्र, जोहेत और बेन्जोहेत। २१ यहूदा के पुत्र शेला के पुत्र, लेका का पिता एर मारेशा का पिता लादा और अशबे के घराने के कुल जिस में सन के कपड़े का काम होता था, २२ और योकीम और कोजेबा के मनुष्य और योआश और साराप जो मोआब में प्रभुता करते थे और याशूबीलेहेम। इन का वृत्तान्त प्राचीन है। २३ ये कुम्हार थे और नताईम और

(१) अर्थात पीड़ा। (२) वा. विपत्ति।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



गदेरा में रहते थे जहां वे राजा का कामकाज करते हुए उस के पास रहते थे ॥

( शिमोन की वंशावली. )

२४ शिमोन के पुत्र, नमूएल यामीन यारीब २५ जेरह और शाऊल। और शाऊल का पुत्र शल्लूम शल्लूम मिब्साम और मिब्साम का २६ मिश्मा हुआ। और मिश्मा के पुत्र, उस का पुत्र हम्मूएल उस का पुत्र जक्कूर और उस का २७ पुत्र शिमी। शिमी के सोलह बेटे और छः बेटी हुई पर उस के भाइयों के बहुत बेटे न हुए और उन का सारा कुल यहूदियों के बरा-२८ बर न बढ़ा। वे बेर्शेबा मोलादा हसर्शूआल, २९, ३० बिल्हा एसेम तोलाद, बतूएल होर्मा सिक्लग, ३१ बेत्मर्काबोत हसर्सूसीम बेत्बिरी और शारैम में बस गये। दाऊद के राज्य के समय लों उन ३२ के ये ही नगर रहे। और उन के गांव एताम ऐन रिम्मोन तोकेन और आशान नाम पांच नगर, ३३ और बाल तक जितने गांव इन नगरों के आसपास थे। उन के बसने के स्थान ये ही थे ३४ और उन के वंशावली है। फिर मशोबाब और ३५ यम्लेक और अमस्याह का पुत्र योशा, और योएल और योशिब्याह का पुत्र येहू जो सरायाह का पोता और असीएल का परपोता था, ३६ और एल्योएनै और यकोबा और यशोहायाह और असायाह और अदीएल और यसीमीएल ३७ और बनायाह, और शिपी का पुत्र जीजा जो अल्लोन का पुत्र यह यदायाह का पुत्र यह ३८ शिम्री का पुत्र यह शमायाह का पुत्र था, ये जिन के नाम लिखे हुए हैं अपने अपने कुल में प्रधान थे और उन के पितरों के घराने बहुत ३९ बढ़ गये। ये अपनी भेड़ बकरियों के लिये चराई ढूंढ़ने को गदोर की घाटी को तराई की ४० पूरब ओर तक गये। और उन को उत्तम से उत्तम चराई मिली और देश लम्बा चौड़ा चैन और शांति का था क्योंकि वहां के पहिले रह-४१ नेहारे हाम के वंश के थे। और जिन के नाम ऊपर लिखे हैं उन्हों ने यहूदा के राजा हिजकिय्याह के दिनों में वहां आकर जो मूनी वहां मिले उन को डेरों समेत मारकर ऐसा सत्यानाश कर डाला कि आज लों उन का पता नहीं है और वे उन के स्थान में रहने लगे क्योंकि वहां उन की भेड़ बकरियों के लिये चराई ४२ थी। और उन में से अर्थात शिमोनियों में से पांच सौ पुरुष अपने ऊपर पलत्याह नार्याह रपायाह और उज्जीएल नाम यिशी के पुत्रों को अपने प्रधान ठहराकर सेईर पहाड़ को गये, और जो अमेलेकी बचकर रह गये थे उन ४३ को मारा और आज के दिन लों वहां रहते हैं ॥

(रूबेन और गाद की वंशावलियां और मनश्शे के आधे गोत्र की वंशावली.)

**५.** **इस्राएल** का जेठा तो रूबेन था पर उस ने जो अपने पिता के बिछौने को अशुद्ध किया इस कारण जेठाई का अधिकार इस्राएल के पुत्र यूसुफ के पुत्रों को दिया गया। वंशावली जेठाई के अधि-२ कार के अनुसार नहीं ठहरी। क्योंकि यहूदा अपने भाइयों पर प्रबल हो गया और प्रधान उस के वंश से हुआ पर जेठाई का अधिकार यूसुफ का था। ३ इस्राएल के जेठे पुत्र रूबेन के पुत्र ये हुए अर्थात ४ हनोक पल्लू हेस्रोन और कर्मी। और योएल के पुत्र, उस का पुत्र शमायाह शमायाह का गोग ५ गोग का शिमी, शिमी का मीका मीका का रायाह ६ रायाह का बाल, और बाल का पुत्र बेरा, इस को अश्शूर का राजा तिलगतपिल्नेसेर बंधुआई में ले गया और वह रूबेनियों का प्रधान ७ था। और उस के भाइयों की वंशावली के लिखते समय वे अपने अपने कुल के अनुसार ये ठहरे अर्थात मुख्य तो यीएल फिर जकर्याह, ८ और आजाज का पुत्र बेला जो शेमा का पोता और योएल का परपोता था वह अरोएर में और ९ नबो और बाल्मोन लों रहता था। और पूरब ओर वह उस जंगल के सिवाने तक रहा जो परात महानद लों पहुंचता है क्योंकि उन के १० पशु गिलाद देश में बढ़ गये थे। और शाऊल के दिनों में उन्हों ने हग्रियों से युद्ध किया और हग्री उन के हाथ से मारे गये तब वे गिलाद की सारी पूरबी अलंग में उन के डेरों में रहने लगे ॥

११ गादी उन के साम्हने सल्का लों बाशान देश १२ में रहते थे, अर्थात मुख्य तो योएल और दूसरा शापाम फिर यानै और शापात ये बाशान में रहते १३ थे। और उन के भाई अपने अपने पितरों के घरानों के अनुसार, मीकाएल मशुल्लाम शेबा १४ योरै याकान जी और एबेर सात। ये अबीहैल के पुत्र थे जो हूरी का पुत्र था यह योराह का पुत्र यह गिलाद का पुत्र यह मीकाएल का पुत्र यह यशीशै का पुत्र यह यहदो का पुत्र यह बूज का

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१५ पुत्र था। इन के पितरों के घरानों का मुख्य पुरुष अब्दीएल का पुत्र और गूनी का पोता अही था। १६ ये लोग बाशान में गिलाद में और उस के गांवों में और शारोन की सब चराइयों में उस की १७ परली ओर तक रहते थे। इन सभों की वंशावली यहूदा के राजा योताम के दिनों और इस्राएल के राजा यारोबाम के दिनों में लिखी गई॥

१८ रूबेनियों गादियों और मनश्शे के आधे गोत्र में के योद्धा जो ढाल बान्धने तलवार चलाने और धनुष से तीर छोड़ने के योग्य और युद्ध करने को सीखे हुए थे सो चौवालीस हजार सात सौ साठ थे जो युद्ध में जाने के १९ योग्य थे। इन्हों ने हग्रियों और यतूर नापीश २० और नोदाब से युद्ध किया। उन के विरुद्ध इन को सहायता मिली और हग्री उन सब समेत जो उन के साथ थे इन के हाथ कर दिये गये क्योंकि युद्ध में इन्हों ने परमेश्वर की दोहाई दिई और उसने उनकी बिनती इस कारण सुनी कि २१ इन्हों ने उस पर भरोसा रक्खा था। और इन्हों ने उन के पशु हर लिये अर्थात ऊंट तो पचास हजार भेड़ बकरी अढ़ाई लाख गदहे दो हजार और मनुष्य एक लाख बंधुए करके ले गये। २२ बहुत से मारे तो पड़े क्योंकि वह लड़ाई परमेश्वर की ओर से हुई। सो ये उन के स्थान में बन्धुआई के समय लों बसे रहे॥

२३ फिर मनश्शे के आधे गोत्र के सन्तान उस देश में बसे और वे बाशान से ले बाल्हेर्मोन और २४ सनीर और हेर्मोन पर्वत लों फैल गये। और उन के पितरों के घरानों के मुख्य पुरुष ये थे अर्थात एपेर यिशी एलीएल अज्रीएल यिर्मयाह होदव्याह और यहदीएल ये बड़े बीर और नामी और अपने पितरों के घरानों के मुख्य पुरुष थे॥

२५ और उन्हों ने अपने पितरों के परमेश्वर से विश्वासघात किया और उस देश के लोग जिन को परमेश्वर ने उन के साम्हने से विनाश किया था उन के देवताओं के पीछे व्यभिचारिन २६ की नाईं हो लिये। सो इस्राएल के परमेश्वर ने अश्शूर के राजा पूल का और अश्शूर के राजा तिलगत्पिल्नेसेर का मन उभारा और इस ने उन्हें अर्थात रूबेनियों गादियों और मनश्शे के आधे गोत्र के लोगों को बंधुआ करके हलह हाबोर और हारा को और गोजान नदी के पास पहुंचा दिया और आज के दिन लों वे वहीं रहते हैं॥

( लेवी की वंशावली और लेवीयों के वासस्थान. )

**६.** लेवी के पुत्र, गेर्शोन कहात और मरारी। और कहात के पुत्र, २ अम्राम यिसहार हेब्रोन और उज्जीएल। और ३ अम्राम के सन्तान, हारून मूसा और मरियम। और हारून के पुत्र, नादाब अबीहू एलाजार और ईतामार। एलाजार ने पीनहास को जन्माया ४ पीनहास ने अबीशू को, अबीशू ने बुक्की को ५ बुक्की ने उज्जी को, उज्जी ने जरहयाह को जरहयाह ६ ने मरायोत को, मरायोत ने अमर्याह को अम- ७ र्याह ने अहीतूब को, अहीतूब ने सादोक को ८ सादोक ने अहीमास को, अहीमास ने अजर्याह ९ को अजर्याह ने योहानान को, और योहानान १० ने अजर्याह को जन्माया जो सुलैमान के यरूशलेम में बनाये हुए भवन में याजक का काम करता था। फिर अजर्याह ने अमर्याह को अमर्याह ने ११ अहीतूब को, अहीतूब ने सादोक को सादोक १२ ने शल्लूम को, शल्लूम ने हिलकिय्याह को हिल- १३ किय्याह ने अजर्याह को, अजर्याह ने सरा- १४ याह को और सरायाह ने यहोसादाक को जन्माया। और जब यहोवा यहूदा और यरू- १५ शलेम को नबूकदनेस्सर के द्वारा बन्धुआ करके ले गया तब यहोसादाक भी बंधुआ होकर गया॥

लेवी के पुत्र, गेर्शोम कहात और मरारी। १६ और गेर्शोम के पुत्रों के नाम ये ये अर्थात १७ लिब्नी और शिमी। और कहात के पुत्र, १८ अम्राम यिसहार हेब्रोन और उज्जीएल। और १९ मरारी के पुत्र, महली और मूशी। और अपने अपने पितरों के घरानों के अनुसार लेवीयों के कुल ये हुए अर्थात, गेर्शोम का पुत्र लिब्नी २० हुआ लिब्नी का यहत यहत का जिम्मा, जिम्मा २१ का योआह योआह का इद्दो इद्दो का जेरह और जेरह का पुत्र यातरै हुआ। फिर कहात का पुत्र २२ अम्मीनादाब हुआ अम्मीनादाब का कोरह कोरह का अस्सीर, अस्सीर का एल्काना एल्काना का २३ एब्यासाप एब्यासाप का अस्सीर, अस्सीर का २४ तहत तहत का ऊरीएल ऊरीएल का उज्जिय्याह और उज्जिय्याह का पुत्र शाऊल हुआ। फिर २५ एल्काना के पुत्र, अमासै और अहीमोत। एल्का- २६ ना का पुत्र सोपै सोपै का नहत, नहत का एली- २७ आब एलीआब का यरोहाम और यरोहाम का पुत्र एल्काना हुआ। और शमूएल के पुत्र, उस का २८

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२९ जेठा योएल[1] और दूसरा अबिय्याह हुआ । फिर मरारी का पुत्र महली महली का लिब्नी लिब्नी ३० का शिमी शिमी का उज्जा, उज्जा का शिमा शिमा का हग्गिय्याह और हग्गिय्याह का पुत्र असायाह हुआ ॥

३१ फिर जिन को दाऊद ने संदूक के ठिकाना पाने के पीछे यहोवा के भवन में गाने के अधि- ३२ कारी ठहरा दिया सो ये हैं । जब लों सुलैमान यरूशलेम में यहोवा के भवन को बनवा न चुका तब लों वे मिलापवाले तंबू के निवास के साम्हने गाने के द्वारा सेवा करते थे और इस सेवा में नियम के अनुसार हाजिर हुआ करते ३३ थे । जो अपने अपने पुत्रों समेत हाजिर हुआ करते थे सो ये हैं अर्थात कहातियों में से हेमान गवैया जो योएल का पुत्र था और योएल शमू- ३४ एल का, शमूएल एल्काना का एल्काना यरोहाम ३५ का यरोहाम एलीएल का एलीएल तोह का, तोह सूप का सूप एल्काना का एल्काना महत का महत ३६ अमासै का, अमासै एल्काना का एल्काना योएल का योएल अजर्याह का अजर्याह सपन्याह का, ३७ सपन्याह तहत का तहत अस्सीर का अस्सीर ३८ एब्यासाप का एब्यासाप कोरह का, कोरह यिसहार का यिसहार कहात का कहात लेवी का और लेवी ३९ इस्राएल का पुत्र था । और उस का भाई आसाप जो उस के दहिने खड़ा हुआ करता था और बेरेक्याह का पुत्र था और बेरेक्याह शिमा का, ४० शिमा मीकाएल का मीकाएल बासेयाह का ४१ बासेयाह मल्किय्याह का, मल्किय्याह एत्नी का ४२ एत्नी जेरह का जेरह अदायाह का, अदायाह एतान का एतान जिम्मा का जिम्मा शिमी का, ४३ शिमी यहत का यहत गेर्शोम का गेर्शोम लेवी ४४ का पुत्र था । और बाईं ओर उन के भाई मरारीय खड़े होते थे अर्थात एतान जो कीशी का पुत्र था और कीशी अब्दी का अब्दी मल्लूक ४५ का, मल्लूक हशब्याह का हशब्याह अमस्याह ४६ का अमस्याह हिल्किय्याह का, हिल्किय्याह अमसी का अमसी बानी का बानी शेमेर का, ४७ शेमेर महली का महली मूशी का मूशी मरारी ४८ का और मरारी लेवी का पुत्र था । और इन के भाई जो लेवीय थे सो परमेश्वर के भवन के निवास में की सब प्रकार की सेवा के लिये अर्पण किये[2] हुए थे ॥

४९ परन्तु हारून और उसके पुत्र होमबलि की वेदी और धूप की वेदी दोनों पर चढ़ाते और परमपवित्रस्थान का सब काम करते और इस्राएलियों के लिये प्रायश्चित्त करते थे जैसे कि परमेश्वर के दास मूसा ने आज्ञाएं दिई ५० थीं । और हारून के वंश में ये हुए अर्थात उस का पुत्र एलाजार हुआ और एलाजार का पीन- ५१ हास पीनहास का अबीशू, अबीशू का बुक्की ५२ बुक्की का उज्जी उज्जी का जरह्याह, जरह्याह का मरायोत मरायोत का अमर्याह अमर्याह ५३ का अहीतूब, अहीतूब का सादोक और सादोक का अहीमास पुत्र हुआ ॥

५४ और उन के भागों में उन की छावनियों के अनुसार उन की बस्तियां ये हैं अर्थात कहात के कुलों में से पहिली चिट्ठी जो हारून ५५ की सन्तान के नाम पर निकली, सो चारों ओर की चराइयों समेत यहूदा देश का हेब्रोन ५६ उन्हें मिला, पर उस नगर के खेत और गांव ५७ यपुन्ने के पुत्र कालेब को दिये गये । और हारून की सन्तान को शरणनगर हेब्रोन और चराइयों समेत लिब्ना और यत्तीर और अपनी ५८ अपनी चराइयों समेत एश्तमो, हीलेन दबीर, ५९ आशान और बेतशेमेश, और बिन्यामीन ६० के गोत्र में से अपनी अपनी चराइयों समेत गेबा अल्लेमेत और अनातोत दिये गये । उन के सब कुल मिलाकर उनके सब नगर तेरह ठहरे । ६१ और शेष कहातियों को गोत्र के कुल अर्थात मन- श्शे के आधे गोत्र में से चिट्ठी डालकर दस नगर ६२ दिये गये। और गेर्शोमियों के कुलों के अनुसार उन्हें इस्साकार आशेर और नप्ताली के गोत्र और बाशान में रहनेहारे मनश्शे के गोत्र में ६३ से तेरह नगर मिले । मरारियों के कुलों के अनु- सार उन्हें रूबेन गाद और जबूलून के गोत्रों में ६४ से चिट्ठी डालकर बारह नगर दिये गये । और इस्राएलियों ने लेवीयों को ये नगर चराइयों ६५ समेत दिये । और उन्होंने यहूदियों शिमो- नियों और बिन्यामीनियों के गोत्रों में से वे नगर ६६ दिये जिन के नाम ऊपर लिये गये हैं । और कहातियों के कितने एक कुलों को उन के भाग ६७ के नगर एप्रैम के गोत्र में से मिले । सो उन को अपनी अपनी चराइयों समेत एप्रैम के पहाड़ी देश का शकेम जो शरणनगर था फिर गेजेर, ६८ योक्माम बेथोरोन, ६९ अय्यालोन और गत्रि- मोन, ७० और मनश्शे के आधे गोत्र में से अपनी

(१) ऐसा अरामी में, इब्रानी में वाशनी ।
(२) मूल में, दिये ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

अपनी चराइयों समेत आनेर और बिलाम दिये गये शेष कहातियों के कुल को ये हो नगर
७१ मिले। फिर गेर्शोमियों को मनश्शे के आधे गोत्र के कुल में से तो अपनी अपनी चराइयों समेत बाशान का गोलान और अश्तारोत,
७२ और इस्साकार के गोत्र में से अपनी अपनी
७३ चराइयों समेत केदेश दाबरत, रामोत और
७४ आनेम, और आशेर के गोत्र में से अपनी
७५ अपनी चराइयों समेत माशाल अब्दोन, हूकोक
७६ और रहोब, और नप्ताली के गोत्र में से अपनी अपनी चराइयों समेत गालील का केदेश
७७ हम्मोन और किर्यातैम मिले। फिर शेष लेवीयों अर्थात मरारीयों को जबूलून के गोत्र में से तो अपनी अपनी चराइयों समेत रिम्मोन और
७८ ताबोर, और यरीहो के पास की यर्दन नदी की पूरब ओर रूबेन के गोत्र में से तो अपनी अपनी चराइयों समेत जंगल में का बेसेर
७९, ८० यहसा, कदेमोत और मेपात, और गाद के गोत्र में से अपनी अपनी चराइयों समेत
८१ गिलाद का रामोत महनैम, हेशबोन और याजेर दिये गये॥

(इस्साकार बिन्यामीन नप्ताली मनश्शे एप्रैम और आशेर की बंशावलियां।)

**७. इस्साकार** के पुत्र तोला पूआ याशूब और शिम्रोन
२ चार। और तोला के पुत्र, उज्जी रपायाह यरीएल यहमै यिब्साम और शमूएल। ये अपने अपने पितरों के घरानों अर्थात तोला की सन्तान के मुख्य पुरुष और बड़े वीर थे और दाऊद के दिनों में उन के वंश की गिनती बाईस
३ हजार छः सौ थी। और उज्जी का पुत्र, यिज्रह्याह और यिज्रह्याह के पुत्र, मीकाएल ओबद्याह योएल और यिश्शिय्याह पांच। ये सब मुख्य पुरुष थे।
४ और उन के साथ उन की वंशावलियों और पितरों के घरानों के अनुसार सेना के दलों के छत्तीस हजार योद्धा थे क्योंकि उन के बहुत
५ स्त्रियां और बेटे हुए। और उन के भाई जो इस्साकार के सब कुलों में से थे सो सत्तासी हजार बड़े वीर थे जो अपनी अपनी वंशावली के अनुसार गिने गये॥

६ बिन्यामीन के पुत्र, बेला बेकेर और यदीएल
७ तीन। बेला के पुत्र, एसबोन उज्जी उज्जीएल यरीमोत और ईरी पांच। ये अपने अपने पितरों के घरानों के मुख्य पुरुष और बड़े वीर थे और अपनी अपनी वंशावली के अनुसार उन की गिनती बाईस हजार चौंतीस हुई। और बेकेर
८ के पुत्र, जमीरा योआश एलीएजेर एल्योएनै ओम्री यरेमोत अबिय्याह अनातोत और आलेमेत ये सब बेकेर के पुत्र हुए। ये जो अपने
९ अपने पितरों के घरानों के मुख्य पुरुष और बड़े बीर थे इन के वंश की गिनती अपनी अपनी वंशावली के अनुसार बीस हजार दो सौ ठहरी।
१० और यदीएल का पुत्र, बिल्हान। और बिल्हान के पुत्र यूश बिन्यामीन एहूद कनाना जेतान
११ तर्शीश और अहीशहर। ये सब जो यदीएल के सन्तान और अपने अपने पितरों के घरानों में मुख्य पुरुष और बड़े वीर थे इन के वंश सेना में युद्ध करने के योग्य सत्रह हजार दो सौ पुरुष
१२ थे। और ईर के पुत्र शुप्पीम और हुप्पीम और अहेर के पुत्र हूशी थे॥

१३ नप्ताली के पुत्र, यहसीएल गूनी येसेर और शल्लूम ये बिल्हा के पोते थे॥

१४ मनश्शे के पुत्र, अस्रीएल जिस को उस की अरामी रखेली जनी और अरामी गिलाद के
१५ पिता माकीर को भी जनी। और माकीर जिस की बहिन का नाम माका था उस ने हुप्पीम और शुप्पीम के लिये स्त्रियां ब्याह लिईं। और दूसरे का नाम सलोफाद था और सलोफाद के
१६ बेटियां हुईं। फिर माकीर की स्त्री माका एक बेटा जनी और उस का नाम पेरेश रक्खा और उस के भाई का नाम शेरेश था और इस के
१७ पुत्र ऊलाम और राकेम हुए। और ऊलाम का पुत्र, बदान। ये गिलाद के सन्तान हुए जो माकीर का पुत्र और मनश्शे का पोता था।
१८ फिर उस की बहिन हम्मोलेकेत ईशहोद अबी-
१९ एजेर और महला को जनी। और शमीदा के पुत्र, अह्यान शेकेम लिखी और अनीआम हुए॥

२० और एप्रैम के पुत्र, शूतेलह और शूतेलह का बेरेद बेरेद का तहत तहत का एलादा एलादा
२१ का तहत, तहत का जाबाद और जाबाद का पुत्र शूतेलह हुआ और येजेर और एलाद भी जिन्हें गत के मनुष्यों ने जो उस देश में उत्पन्न हुए थे इस लिये घात किया कि वे उन के पशु हर
२२ लेने को आये थे। सो उन का पिता एप्रैम उन के लिये बहुत दिन शोक करता रहा और उस
२३ के भाई उसे शांति देने को आये। तब उस ने

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



अपनी स्त्री से प्रसंग किया और वह गर्भवती होकर एक बेटा जनी और एप्रैम ने उस का नाम इस कारण बरीया[1] रक्खा कि उस के घराने में २४ विपत्ति पड़ी थी। और उस की बेटी शेरा थी जिस ने निचले और उपरले दोनों बेथोरान नाम २५ नगरों और उज्जेनशेरा को दृढ़ कराया। और उस का बेटा रेपा था और रेशेप भी और उस २६ का पुत्र तेलह तेलह का तहन, तहन का लादान लादान का अम्मीहूद अम्मीहूद का २७ एलीशामा, एलीशामा का नून और नून का पुत्र २८ यहोशू हुआ। और उन की निज भूमि और बस्तियां गांवों समेत बेतेल और पूरब और नारान और पच्छिम और गांवों समेत गेजेर फिर गांवों समेत शकेम और गांवों समेत २९ अज्जा थीं, और मनश्शेइयों के सिवाने के पास अपने अपने गांवों समेत बेत्शान तानाक मगिद्दो और दोर। इन में इस्राएल के पुत्र यूसुफ के सन्तान रहते थे॥

३० आशेर के पुत्र, यिम्ना यिश्वा यिश्वी और ३१ बरीआ और उन की बहिन सेरह हुई। और बरीआ के पुत्र, हेबेर और मल्कीएल और यह ३२ बिर्जोत का पिता हुआ। और हेबेर ने यप्लेत शोमेर होताम और उन की बहिन शूआ को ३३ जन्माया। और येप्लेत के पुत्र, पासक बिम्हाल ३४ और अश्वात। यप्लेत के ये ही पुत्र हुए। और शेमेर के पुत्र अही रोहगा यहुब्बा और अराम। ३५ और उस के भाई हेलेम के पुत्र, सोपह यिम्ना ३६ शेलेश और आमाल। और सोपह के पुत्र, सूह ३७ हर्नेपेर शूआल बेरी यिम्रा, बेसेर होद शम्मा ३८ शिल्शा यित्रान और बेरा। और येतेर के ३९ पुत्र यपुन्ने, पिस्पा और अरा। और उल्ला के ४० पुत्र, आरह हन्नीएल और रिस्पा। ये सब आशेर के वंश में हुए और अपने अपने पितरों के घरानों में मुख्य पुरुष और बड़े से बड़े वीर और प्रधानों में मुख्य थे और ये जो अपनी अपनी वंशावली के अनुसार सेना में युद्ध करने के लिये गिने गये इन की गिनती छब्बीस हजार ठहरी॥

(बिन्यामीन की वंशावली.)

**८. बिन्यामीन** ने अपने जेठे बेला को दूसरे अश- २ बेल तीसरे अह्रह, चौथे नोहा और पांचवें राफा को जन्माया। और बेला के पुत्र अद्दार ३ गेरा अबीहूद, अबीशू नामान अहोह, गेरा ४, ५ शपूपान और हूराम हुए। और एहूद के पुत्र ६ ये हुए गेबा के निवासियों के पितरों के घरानों में मुख्य पुरुष ये थे जो बन्धुए करके मानहत को पहुंचाये गये। और नामान अहिय्याह ७ और गेरा हुए यही उन्हें बन्धुआ करके मानहत को ले गया और उस ने उज्जा और अहीहूद को जनमाया। और शहरैम ने हूशीम और ८ बारा नाम अपनी स्त्रियों को छोड़ देने के पीछे मोआब देश में लड़के जन्माये। सो उस ने ९ अपनी स्त्री होदेश से योबाब सिब्या मेशा मल्काम, यूस सोक्या और मिर्मा को जन्माया। १० उस के ये पुत्र अपने अपने पितरों के घरानों में मुख्य पुरुष थे। और हूशीम से उस ने अबी- ११ तूब और एल्पाल को जन्माया। एल्पाल के १२ पुत्र, एबेर मिशाम और शेमेर इसी ने ओनो और गांवों समेत लोद को बसाया, फिर १३ बरीआ और शेमा जो अय्यालोन के निवासियों के पितरों के घरानों में मुख्य पुरुष थे और गत के निवासियों को भगा दिया, और अह्यो १४ शाशक यरेमोत, जबद्याह अराद एदेर, १५ मीकाएल यिश्पा योहा जो बरीआ के पुत्र थे १६ जबद्याह मशुल्लाम हिजकी हेबेर, यिश्मरै १७, १८ यिजलीआ योबाब जो एल्पाल के पुत्र थे, और १९ याकीम जिक्री जब्दी, एलीएनै सिल्लतै एलीएल, २० अदायाह बरायाह और शिम्रात जो शिमी के २१ पुत्र थे, और यिश्पान एबेर एलीएल, अब्दोन २२, २३ जिक्री हानान, हनन्याह एलाम अन्तोतिय्याह, २४ यिप्दयाह और पनूएल जो शाशक के पुत्र थे, २५ और शम्शरै शहर्याह अतल्याह, यारेश्याह २६, २७ एलिय्याह और जिक्री जो यरोहाम के पुत्र थे। ये अपनी अपनी पीढ़ी में अपने अपने पितरों २८ के घरानों में मुख्य पुरुष और प्रधान थे। ये यरूशलेम में रहते थे। और गिबोन में २९ गिबोन का पिता रहता था जिस की स्त्री का नाम माका था, और उस का जेठा ३० बेटा अब्दोन हुआ फिर शूर कीश बाल नादाब, गदोर अह्यो जेकेर। और मिक्लोत ३१, ३२ ने शिमा को जन्माया। और ये भी अपने भाइयों के साम्हने अपने भाइयों के संग यरूशलेम में रहते थे। और नेर ने कीश को जन्माया कीश ने ३३ शाऊल को और शाऊल ने योनातान मल्कीशू अबीनादाब और एशबाल को जन्माया। और ३४

(१) अर्थात. विपत्ति।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


योनातान का पुत्र मरीब्बाल हुआ और मरीब्बाल
३५ ने मीका को जन्माया। और मीका के पुत्र,
३६ पीतोन मेलेकतारे और आहाज। और आहाज
ने यहोअद्दा को जन्माया और यहोअद्दा ने
आलेमेत अज्मावेत और जिम्री को और जिम्री
३७ ने मोसा को, और मोसा ने बिना को जन्माया
और इस का पुत्र रापा हुआ रापा का एलासा
३८ और एलासा का पुत्र आसेल हुआ। और
आसेल के छः पुत्र हुए जिन के ये नाम थे अर्थात
अज्रीकाम बोकरू यिश्माएल शार्याह ओबद्याह
और हानान ये ही सब आसेल के पुत्र हुए।
३९ और उस के भाई एशेक के ये पुत्र हुए अर्थात
उस का जेठा ऊलाम दूसरा यूश तीसरा एलीपे-
४० लेत। और ऊलाम के पुत्र शूरबीर और धनुर्धारी
हुए और उन के बहुत बेटे पोते अर्थात डेढ़ सौ
हुए। ये ही सब बिन्यामीन के वंश के थे॥

( यरूशलेम में रहनेहारों का प्रबंध )

**९. यों** सब इस्राएली अपनी अपनी वंशावली के अनुसार जो इस्रा-
एल के राजाओं के वृत्तान्त की पुस्तक में लिखी
हैं गिने गये। और यहूदी अपने विश्वासघात
के कारण बंधुए करके बाबेल को पहुंचाये गये।
२ जो लोग अपनी अपनी निज भूमि अर्थात अपने
नगरों में रहते थे सो इस्राएली, याजक, लेवीय
३ और नतीन थे। और यरूशलेम में कुछ यहूदी
कुछ बिन्यामीनी और कुछ एप्रैमी और मन-
४ श्शेई रहते थे, अर्थात यहूदा के पुत्र पेरेस के
वंश में से अम्मीहूद का पुत्र ऊतै जो ओम्री का
पुत्र और इम्री का पोता और बानी का पर-
५ पोता था, और शीलोइयों में से उस का जेठा
६ बेटा असायाह और उस के पुत्र, और जेरह के
वंश में से यूएल और इन के भाई ये छः सौ
७ नब्बे हुए। फिर बिन्यामीन के वंश में से सल्लू
जो मशुल्लाम का पुत्र होदव्याह का पोता
८ और हस्सनूआ का परपोता था, और यिब्नि-
याह जो यरोहाम का पुत्र था और एला जो
उज्जी का पुत्र और मिक्री का पोता था और
मशुल्लाम जो शपत्याह का पुत्र रूएल का पोता
९ और यिब्निय्याह का परपोता था, और इन के
भाई जो अपनी अपनी वंशावली के अनुसार
मिलकर नौ सौ छप्पन ठहरे। ये सब पुरुष
अपने अपने पितरों के घरानों के अनुसार
पितरों के घरानों में मुख्य थे॥

फिर याजकों में से, यदायाह यहोयारीब और १०
याकीन, और अजर्याह जो परमेश्वर के भवन ११
का प्रधान और हिल्किय्याह का पुत्र था यह
मशुल्लाम का पुत्र यह सादोक का पुत्र यह मरा-
योत का पुत्र यह अहीतूब का पुत्र था, और अदा-१२
याह जो यरोहाम का पुत्र था यह पशहूर का पुत्र
यह मल्किय्याह का पुत्र यह मासै का पुत्र यह अदी-
एल का पुत्र यह यहजेरा का पुत्र यह मशुल्लाम
का पुत्र यह मशिल्लीत का पुत्र यह इम्मेर का
पुत्र था। और इन के भाई थे जो अपने अपने १३
पितरों के घरानों में सत्रह सौ साठ मुख्य पुरुष
थे वे परमेश्वर के भवन की सेवा के काम में
बहुत निपुण पुरुष थे। फिर लेवीयों में से १४
मरारी के वंश में से शमायाह जो हश्शूब का पुत्र
अज्रीकाम का पोता और हशब्याह का परपोता
था, और बक्बक्कर हेरेश और गालाल और १५
आसाप के वंश में से मत्तन्याह जो मीका का
पुत्र और जिक्री का पोता था, और ओबद्याह १६
जो शमायाह का पुत्र गालाल का पोता और
यदूतून का परपोता था और बेरेक्याह जो
आसा का पुत्र और एल्काना का पोता था जो
नतोपाइयों के गांवों में रहता था। और डेवढ़ी १७
दारों में से अपने अपने भाइयों सहित शल्लूम
अक्कूब तल्मोन और अहीमान, इन में से मुख्य तो
शल्लूम था, और वह तब लों पूरब ओर राजा १८
के फाटक के पास डेवढ़ीदारी करता था। लेवीयों
की छावनी के डेवढ़ीदार ये ही थे। और १९
शल्लूम जो कोरे का पुत्र एब्यासाप का पोता
और कोरह का परपोता था और उस के भाई
जो उस के मूलपुरुष के घराने के अर्थात कोरही
थे सो इस काम के अधिकारी थे कि वे तंबू
के डेवढ़ीदार हों। उन के पुरखा तो यहोवा
की छावनी के अधिकारी और पैठाव के
रखवाल थे। और अगले समय में एलाजार २०
का पुत्र पीनहास जिस के संग यहोवा रहा
सो उन का प्रधान था। मेशेलेम्याह का पुत्र २१
जकर्याह मिलापवाले तंबू का डेवढ़ीदार था।
ये सब जो डेवढ़ीदार होने को चुने गये सो दो २२
सौ बारह थे। ये जिन के पुरखाओं को दाऊद
और शमूएल दर्शी ने विश्वासयोग्य जान कर
ठहराया था सो अपने अपने गांव में अपनी
अपनी वंशावली के अनुसार गिने गये। सो वे २३
और उन के संतान यहोवा के भवन अर्थात तंबू
के भवन के फाटकों का अधिकार बारी बारी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२४ रखते थे । डेवढ़ीदार पूरब पच्छिम उत्तर दक्खिन चारों दिशा की ओर चौकी देते थे । २५ और उन के भाई जो गांवों में रहते थे उन को सात सात दिन पीछे बारी बारी करके उन के २६ संग रहने के लिये आना पड़ता था । क्योंकि चारों प्रधान डेवढ़ीदार जो लेवीय थे सो विश्वासयोग्य जान कर परमेश्वर के भवन को कोठरियों और भण्डारों के अधिकारी ठहराये २७ गये थे । और वे परमेश्वर के भवन के आस पास इस लिये रात बिताते थे कि उस की रक्षा उन्हें सौंपी गई थी और भोर भोर को उसे खो- २८ लना उन्हीं का काम था । और उन में से कुछ उपासना के पात्रों के अधिकारी थे क्योंकि ये गिन कर भीतर पहुंचाये और गिन कर बाहर २९ निकाले भी जाते थे । और उन में से कुछ सामान के और पवित्र स्थान के पात्रों के और मैदे दाखमधु तेल लोबान और सुगंधद्रव्यों के ३० अधिकारी ठहराये गये । और याजकों के बेटों में से कुछ सुगंधद्रव्यों में गंधी का काम करते थे । ३१ और मत्तित्याह नाम एक लेवीय जो कोरही शल्लूम का जेठा था सो विश्वासयोग्य जान कर तवों पर बनाई हुई वस्तुओं का अधिकारी था । ३२ और उस के भाइयों अर्थात कहातियों में से कुछ तो भेंटवाली रोटी के अधिकारी थे कि एक एक विश्रामदिन को उसे तैयार किया ३३ करें । और ये गवैये थे जो लेवीय पितरों के घरानों में मुख्य थे और कोठरियों में रहते और और काम से छूटे थे क्योंकि वे दिन रात ३४ अपने काम में लगे रहते थे । ये ही अपनी अपनी पीढ़ी में लेवीयों के पितरों के घरानों में मुख्य पुरुष थे । ये यरूशलेम में रहते थे ॥

३५ और गिबोन में गिबोन का पिता यीयेल रहता ३६ था जिस की स्त्री का नाम माका था । उस का जेठा बेटा अब्दोन हुआ फिर सूर कीश बाल नेर ३७ नादाब, गदोर अह्यो जकर्याह और मिक्लोत । ३८ और मिक्लोत ने शिमाम को जन्माया और ये भी अपने भाइयों के साम्हने अपने भाइयों के ३९ संग यरूशलेम में रहते थे । और नेर ने कीश को जन्माया कीश ने शाऊल को और शाऊलने योनातान मल्कीशू अबीनादाब और एशबाल ४० को जन्माया । और योनातान का पुत्र मरीब्बाल हुआ और मरीब्बाल ने मीका को जन्माया । ४१ और मीका के पुत्र, पीतोन मेलेक और तह्रे[1] । ४२ और आहाज ने यारा को जन्माया और यारा ने आलेमेत अज्मावेत और जिम्री को ४३ जन्माया और जिम्री ने मोसा को, और मोसा ने बिना को जन्माया और इस का पुत्र रपायाह हुआ रपायाह का एलासा और एलासा ४४ का पुत्र आसेल हुआ, और आसेल के छः पुत्र हुए जिन के ये नाम थे अर्थात अज्रीकाम बोकरू यिश्माएल शर्याह ओबद्याह और हानान । आसेल के ये ही पुत्र हुए ॥

(१) देखो ८ : ३५ ।

( शाऊल की मृत्यु और दाऊद के राज्य का आरंभ. )

**१०. पलिश्ती** तो इस्राएलियों से लड़े और इस्राएली पलिश्तियों के साम्हने से भागे और गिल्बो २ नाम पहाड़ पर मारे गये । और पलिश्ती शाऊल और उस के पुत्रों के पीछे लगे रहे और पलिश्तियों ने शाऊल के पुत्र योनातान अबी- ३ नादाब और मल्कीशू को मार डाला । और शाऊल के साथ लड़ाई और भारी होती गई और धनुर्धारियों ने उसे जा लिया और वह उन ४ के कारण व्याकुल हो गया । तब शाऊल ने अपने हथियार ढोनेहारे से कहा अपनी तलवार खींचकर मेरे भोंक दे ऐसा न हो कि वे खतना रहित लोग आकर मेरा ठट्ठा करें । पर उस के हथियार ढोनेहारे ने अत्यन्त भय खाकर ऐसा करना नकारा तब शाऊल अपनी तलवार खड़ी ५ करके उस पर गिर पड़ा । यह देखकर कि शाऊल मर गया उस का हथियार ढोनेहारा भी अपनी तलवार पर आप गिरकर मर गया । ६ यों शाऊल और उस के तीनों पुत्र और उस के ७ सारे घराने के लोग एक संग मर गये । यह देखकर कि वे भाग गये और शाऊल और उस के पुत्र मर गये उस तराई में रहनेहारे सब इस्रा- एली मनुष्य अपने अपने नगर को छोड़कर भाग गये और पलिश्ती आकर उन में रहने लगे ॥

८ दूसरे दिन जब पलिश्ती मारे हुओं के माल को लूटने आये तब उन को शाऊल और उस के पुत्र ९ गिलबो पहाड़ पर पड़े हुए मिले । सो उन्हों ने उस के वस्त्रों को उतार उसका सिर और हथियार ले लिये और पलिश्तियों के देश के सब स्थानों में दूतों को इस लिये भेज दिया कि उन के देव- ताओं और साधारण लोगों में यह शुभ समा- १० चार देते जाएं । तब उन्हों ने उस के हथियार तो अपने देवालय में रक्खे और उस की खोपड़ी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



११ दागोन के मन्दिर में जड़ दिई। जब गिलाद के याबेश के सारे लोगों ने सुना कि पलिश्तियों १२ ने शाऊल से क्या क्या किया है, तब सब शूर बीर चले और शाऊल और उस के पुत्रों की लोथें उठाकर याबेश में ले आये और उन की हड्डियों को याबेश में के बांज वृक्ष के तले गाड़ १३ दिया और सात दिन का उपवास किया। सो शाऊल उस विश्वासघात के कारण मर गया जो उस ने यहोवा से किया था क्योंकि उस ने यहोवा का वचन टाला था फिर उस ने भूत-सिद्धि करनेवाली से पूछकर सम्मति लिई थी, १४ उस ने यहोवा से न पूछा था। सो यहोवा ने उसे मारकर राज्य यिशै के पुत्र दाऊद को कर दिया॥

**११. तब** सब इस्राएली दाऊद के पास हेब्रोन में इकट्ठे होकर कहने लगे सुन हम लोग और तू एक ही हाड़ मांस २ हैं। अगले दिनों में जब शाऊल राजा था तब भी इस्राएलियों का अगुआ तू ही था और तेरे परमेश्वर यहोवा ने तुझ से कहा कि मेरी प्रजा इस्राएल का चरवाहा और मेरी प्रजा इस्राएल ३ का प्रधान तू ही होगा। सो सब इस्राएली पुरनिये हेब्रोन में राजा के पास आये और दाऊद ने उन के साथ हेब्रोन में यहोवा के साम्हने वाचा बांधी और उन्हों ने यहोवा के वचन के अनुसार जो उस ने शमूएल से कहा था इस्राएल का राजा होने के लिये दाऊद का अभिषेक ४ किया। तब सब इस्राएलियों समेत दाऊद यरूशलेम को गया जो यबूस भी कहलाता था और यबूसी नाम उस देश के निवासी वहां रहते ५ थे। सो यबूस के निवासियों ने दाऊद से कहा तू यहां आने न पाएगा। तौभी दाऊद ने सिय्योन नाम गढ़ को ले लिया वही दाऊदपुर भी कहा-६ वता है। और दाऊद ने कहा जो कोई यबूसियों को सब से पहिले मारेगा सो मुख्य सेनापति होगा तब सरूयाह का पुत्र योआब सब से ७ पहिले चढ़ गया और मुख्य ठहर गया। और दाऊद उस गढ़ में रहने लगा सो उस का नाम ८ दाऊदपुर पड़ा। और उस ने नगर के चारों ओर अर्थात मिल्लो से लेकर चारों ओर शहरपनाह बनवाई और योआब ने शेष नगर के खण्डहरों ९ को फिर बसाया[1]। और दाऊद की बड़ाई अधिक होती गई और सेनाओं का यहोवा उस के संग था॥

(१) मूल में. बाकी नगर जिलाता था।

(दाऊद के शूरबीर)

१० यहोवा ने इस्राएल के विषय जो वचन कहा था उस के अनुसार दाऊद के जिन शूरबीरों ने सारे इस्राएलियों समेत उस के राज्य में उस के पक्ष में होकर उसे राजा बनाने को बल किया उन में से मुख्य पुरुष ये हैं। ११ दाऊद के शूरबीरों की नामावली[1] यह है अर्थात किसी हक्मोनी का पुत्र याशोबाम जो तीसों में मुख्य था उस ने तीन सौ पुरुषों पर भाला चलाकर उन्हें एकही समय मार डाला। १२ उस के पीछे दोदो का पुत्र एक यहोही एलाजार नाम था जो तीनों बड़े वीरों में से १३ एक था। वह पसद्दम्मीम में जहां जव का एक खेत था दाऊद के संग रहा और पलिश्ती वहां युद्ध करने को इकट्ठे हुए थे और लोग पलिश्तियों के साम्हने से भाग गये थे। १४ तब उन्हों ने उस खेत के बीच खड़े होकर उस की रक्षा किई और पलिश्तियों को मारा और यहोवा ने उन का बड़ा उद्धार किया। १५ और तीसों मुख्य पुरुषों में से तीन दाऊद के पास चटान को अर्थात अदुल्लाम नाम गुफा में गये और पलिश्तियों की छावनी रपाईम नाम तराई में पड़ी हुई थी। १६ उस समय दाऊद गढ़ में था और उसी समय पलिश्तियों की एक चौकी बेत्लेहेम में थी। १७ तब दाऊद ने बड़ी अभिलाषा के साथ कहा कौन मुझे बेत्लेहेम के फाटक के पास के कूंए का पानी पिलाएगा। १८ सो वे तीनों जन पलिश्तियों की छावनी में टूट पड़े और बेत्लेहेम के फाटक के कूंए से पानी भरकर दाऊद के पास ले आये पर दाऊद ने पीने से नाह किई और यहोवा के साम्हने अर्घ करके उण्डेला, १९ और उस ने कहा मेरा परमेश्वर मुझ से ऐसा करना दूर रक्खे क्या मैं इन मनुष्यों का लोहू पीऊं जो अपने प्राण पर खेले हैं ये तो अपने प्राण पर खेलकर उसे ले आये हैं। सो उस ने वह पानी पीने से नाह किई। इन तीन वीरों ने तो ये ही काम किये। २० और अबीशै जो योआब का भाई था सो तीनों में मुख्य था और उस ने अपना भाला चलाकर तीन सौ को मार डाला और तीनों में

(१) मूल में. गिनती।



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२१ नामी हो गया। दूसरी श्रेणी के तीनों में से वह अधिक प्रतिष्ठित था और उन का प्रधान हो गया पर मुख्य तीनों के पद को न पहुंचा।
२२ यहोयादा का पुत्र बनायाह था जो कब्जेल के एक वीर का पुत्र था जिस ने बड़े बड़े काम किये थे। उस ने सिंह सरीखे दो मोआबियों को मार डाला और बरफ के समय उस ने एक गड़हे में उतर के एक सिंह को मार डाला।
२३ फिर उसने एक डीलवाले अर्थात पांच हाथ लंबे मिस्री पुरुष को मार डाला मिस्री तो हाथ में जुलाहों का ढेका सा एक भाला लिये हुए था पर बनायाह एक लाठी ही लिये हुए उस के पास गया और मिस्री के हाथ से भाले को छीनकर उसी के भाले से उसे घात किया।
२४ ऐसे ऐसे काम करके यहोयादा का पुत्र बनायाह उन तीनों वीरों में नामी हो
२५ गया। वह तो तीसों से अधिक प्रतिष्ठित था पर मुख्य तीनों के पद को न पहुंचा। उस को दाऊद ने अपनी निज सभा में सभासद किया॥

२६ फिर दलों के वीर ये थे अर्थात योआब का भाई असाहेल बेत्लेहेमी दोदो का पुत्र एल्हा-
२७, २८ नान, हरोरी शम्मोत पलोनी हेलेम, तकोई इक्केश का पुत्र ईरा अनातोती अबीएजेर,
२९, ३० हूशाई सिब्बकै अहोही ईलै, नतोपाई महरै
३१ एक और नतोपाई बाना का पुत्र हेलेद, बिन्यामीनियों के गिबा नगरवासी रीबै का पुत्र ईतै
३२ पिरातोनी बनायाह, गाश के नालों के पास
३३ रहनेहारा हूरै अराबावासी अबीएल, बहूरीमी
३४ अज्मावेत शाल्बोनी एल्यहूबा, गीजोई हाशेम के पुत्र, फिर पहाड़ी शागे का पुत्र योनातान,
३५ पहाड़ी साकार का पुत्र अहीआम ऊर का पुत्र
३६, ३७ एलीपाल, मकेराई हेपेर पलोनी। अहिय्याह
३८ कर्मली हेस्रो एज्बै का पुत्र नारै, नातान का
३९ भाई योएल हग्री का पुत्र मिभार, अम्मोनी सेलेक बेरोती नहरै जो सरूयाह के पुत्र योआब
४० का हथियार ढोनेहारा था, येतेरी ईरा
४१ और गारेब, हित्ती ऊरिय्याह अहलै का पुत्र
४२ जाबाद, तीस पुरुषों समेत रूबेनी शीजा का पुत्र अदीना जो रूबेनियों का मुखिया था,
४३ माका का पुत्र हानान मेतेनी योशापात,
४४ अशतारोती उज्जिय्याह अरोएरी होताम के पुत्र
४५ शामा और यीएल, शिम्री का पुत्र यदीएल और
४६ उस का तीसी भाई योहा, महवीमी एलीएल एल्नाम के पुत्र यरीबै और योशव्याह मोआबी
४७ यित्मा, एलीएल ओबेद और मसोबाई यासीएल॥

( दाऊद के अनुचर. )

१२. जब दाऊद सिक्लग में कीश के पुत्र शाऊल के डर के मारे छिपा[1] रहता था तब ये उस के पास वहां आये और ये उन वीरों में के थे जो युद्ध में उस के सहा-
२ यक थे। ये धनुर्धारी थे जो दहिने बायें दोनों हाथों से गोफन के पत्थर और धनुष के तीर चला सकते थे और ये शाऊल के भाइयों में
३ से बिन्यामीनी थे। मुख्य तो अहीएजेर और दूसरा योआश था ये गिबावासी शमाआ के पुत्र थे फिर अज्मावेत के पुत्र यजीएल और
४ पेलेत फिर बराका और अनातोती येहू, और गिबोनी यिशमायाह जो तीसों में से एक वीर और उन के ऊपर भी था फिर यिर्मयाह यह-
५ जीएल योहानान गदेरावासी योजाबाद, एलूजै यरीमोत बाल्याह शमर्याह हारूपी शपत्याह,
६ एल्काना यिश्शिय्याह अजरेल योएजेर याशो-
७ बाम जो सब कोरहवंशी थे, और गदोरवासी
८ यरोहाम के पुत्र योएला और जबद्याह। फिर जब दाऊद जंगल के गढ़ में रहता था तब ये गादी जो शूरबीर थे और युद्ध करने को सीखे हुए और ढाल और भाला काम में लानेहारे थे और उन के मुंह सिंह के से और वे पहाड़ी चिकारे से बेग दौड़नेहारे थे ये और गादियों से
९ अलग होकर उस के पास आये, अर्थात मुख्य तो एजेर दूसरा ओबद्याह तीसरा एलीआब,
१० चौथा मिश्मन्ना पांचवां यिर्मयाह, छठां
११ अत्तै सातवां एलीएल, आठवां योहानान नौवां
१२ एल्जाबाद, दसवां यिर्मयाह और ग्यारहवां
१३ मकबन्नै था। ये गादी मुख्य योद्धा थे उन में
१४ से जो सब से छोटा था सो तो एक सौ के बराबर और जो सब से बड़ा था सो हजार के
१५ बराबर था। ये ही वे हैं जो पहिले महीने में जब यर्दन नदी सब कड़ाड़ों के ऊपर ऊपर बहती थी तब उस के पार उतरे और पूरब और पच्छिम दोनों ओर के सब तराई के रहने-
१६ हारों को भगा दिया। और कई एक बिन्यामीनी और यहूदी भी दाऊद के पास गढ़ में
१७ आये। उन से मिलने को दाऊद निकला

(१) मूल में. बन्द ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



और उन से कहा यदि तुम मेरे पास मित्रभाव से मेरी सहायता करने को आये हो तब तो मेरा मन तुम से लगा रहेगा पर जो तुम मुझे धोखा देकर मेरे शत्रुओं के हाथ पकड़वाने आये हो तो हमारे पितरों का परमेश्वर इस पर दृष्टि करके डांटे क्योंकि मेरे हाथ से कोई उपद्रव
१८ नहीं हुआ । तब आत्मा अमासै में समाया जो तीसों वीरों में मुख्य था और उस ने कहा हे दाऊद हम तेरे हैं हे यिशै के पुत्र हम तेरी ओर के हैं तेरा कुशल ही कुशल हो और तेरे सहायकों का कुशल हो क्योंकि तेरा परमेश्वर तेरी सहायता किया करता है सो दाऊद ने उन को रख लिया
१९ और अपने दल के मुखिये ठहरा दिया । फिर कुछ मनश्शेई भी उस समय दाऊद के पास भाग गये जब वह पलिश्तियों के साथ होकर शाऊल से लड़ने को गया पर उन की कुछ सहायता न किई क्योंकि पलिश्तियों के सरदारों ने सम्मति लेने पर यह कह कर उसे बिदा किया कि वह हमारे सिर कटवाकर अपने
२० स्वामी शाऊल से फिर मिल जायगा । जब वह सिक्लग को जा रहा था तब ये मनश्शेई उस के पास भाग गये अर्थात अद्ना योजाबद यदीएल मीकाएल योजाबाद एलीहू और सिल्लतै
२१ जो मनश्शे के हजारों के मुखिये थे । इन्हों ने लुटेरों के दल के विरुद्ध दाऊद की सहायता किई क्योंकि ये सब शूरबीर थे और सेना के प्रधान भी
२२ बन गये । बरन दिन दिन लोग दाऊद की सहायता करने को उस के पास आते रहे यहां लों कि परमेश्वर की सी एक बड़ी सेना बन गई ॥
२३ फिर जो लड़ने को हथियार बांधे हुए हेब्रोन में दाऊद के पास इस लिये आये कि यहोवा के वचन के अनुसार शाऊल का राज्य उस के हाथ कर दें उन के मुखियों की यह गिनती है ।
२४ यहूदी तो ढाल और भाला लिये हुए लड़ने को हथियारबन्द छः हजार आठ सौ आये ।
२५ शिमोनी लड़ने को तैयार सात हजार एक सौ
२६ शूरबीर आये । लेवीय चार हजार छः सौ आये ।
२७ और हारून के घराने का प्रधान यहोयादा था और उस के साथ तीन हजार सात सौ आये ।
२८ और सादोक नाम एक जवान वीर भी आया और उस के पिता के घराने के बाईस प्रधान
२९ आये । और शाऊल के भाई बिन्यामीनियों में से तीन हजार ही आये क्योंकि उस समय लों आधे बिन्यामीनियों से अधिक शाऊल के घराने का पक्ष करते रहे । फिर एप्रैमियों में से बड़े वीर और ३०
अपने अपने पितरों के घरानों में नामी पुरुष बीस हजार आठ सौ आये । और मनश्शे के ३१
आधे गोत्र में से दाऊद को राजा करने के लिये अठारह हजार आये जिन के नाम बताये गये थे । और इस्साकारियों में से जो समय को ३२
पहचानते थे कि इस्राएल को क्या करना उचित है उन के प्रधान दो सौ थे और उन के सब भाई उन की आज्ञा में रहते थे । फिर जबूलून ३३
में से युद्ध के सब प्रकार के हथियार लिये हुए लड़ने को पांति बांधनेहारे योद्धा पचास हजार आये ये पांति बांधनेहारे थे और चंचल न थे[1] ।
फिर नप्ताली में से प्रधान तो एक हजार और ३४
उन के संग ढाल और भाला लिये सैंतीस हजार आये । और दानियों में से लड़ने के ३५
लिये पांति बांधनेहारे अठाईस हजार छः सौ आये । और आशेर में से लड़ने को पांति बांधने- ३६
हारे चालीस हजार योद्धा आये । और यर्दन ३७
पार रहनेहारे रूबेनी गादी और मनश्शे के आधे गोत्रियों में से युद्ध के सब प्रकार के हथियार लिये हुए एक लाख बीस हजार आये । ये सब ३८
युद्ध के लिये पांति बांधनेहारे योद्धा दाऊद को सारे इस्राएल का राजा करने के लिये हेब्रोन में सच्चे मन से आये और और सब इस्राएली भी दाऊद को राजा करने के लिये एक मन हुए थे । और वे वहां तीन दिन दाऊद के संग ३९
खाते पीते रहे क्योंकि उन के भाइयों ने उन के लिये तैयारी किई थी । और जो उन के निकट ४०
बरन इस्साकार जबूलून और नप्ताली लों रहते थे वे भी गदहों ऊंटों खच्चरों और बैलों पर मैदा अंजीरों और किशमिश की टिकियां दाखमधु और तेल आदि भोजनवस्तु लादकर लाये और बैल और भेड़ बकरियां बहुतायत से लाये क्योंकि इस्राएल में आनन्द हो रहा था ॥

(पवित्र संदूक के यरूशलेम में पहुंचाये जाने का वर्णन.)

**१३. और** दाऊद ने सहस्रपतियों शतपतियों और सब प्रधानों से सम्मति लिई । तब दाऊद ने इस्राएल की सारी २
मण्डली से कहा यदि यह तुम को अच्छा लगे और हमारे परमेश्वर की इच्छा हो तो इस्राएल के सब देशों में हमारे जो भाई रह गये और उन के साथ जो याजक और लेवीय अपने

(१) मूल में. मन और मन के बिना ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


अपने परमेश्वर के सुनते अपने परमेश्वर यहोवा की सब आज्ञाओं को मानो और उन पर ध्यान करते रहो इस लिये कि तुम इस अच्छे देश के अधिकारी बने रहो और इसे अपने पीछे अपने वंश का सदा का भाग होने ९ के लिये छोड़ जाओ। और हे मेरे पुत्र सुलैमान तू अपने पिता के परमेश्वर का ज्ञान रख और खरे मन और प्रसन्न जीव से उसकी सेवा करता रह क्योंकि यहोवा मन मन को जांचता और विचार में जो कुछ उत्पन्न होता है उसे समझता है यदि तू उस की खोज में रहे तो वह तुझ से मिलेगा पर यदि तू उस को त्यागे तो वह सदा के लिये तुझ को छोड़ १० देगा। अब चौकस रह यहोवा ने तुझे एक ऐसा भवन बनाने को चुन लिया है जो पवित्र स्थान ठहरे हियाव बांधकर इस काम में लग जाना॥

११ तब दाऊद ने अपने पुत्र सुलैमान को मन्दिर के ओसारे कोठरियों भण्डारों अटारियों भीतरी कोठरियों और प्रायश्चित्त के ढकने के १२ स्थान का नमूना, और यहोवा के भवन के आंगनों और चारों ओर की कोठरियों और परमेश्वर के भवन के भण्डारों और पवित्र किई हुई वस्तुओं के भण्डारों का जो जो नमूने ईश्वर के आत्मा की प्रेरणा से[१] उस को मिले १३ थे सो सब दे दिये। फिर याजकों और लेवीयों के दलों और यहोवा के भवन में की सेवा के सब कामों और यहोवा के भवन में की सेवा के १४ सारे सामान, अर्थात सब प्रकार की सेवा के लिये सोने के पात्रों के निमित्त सोना तौलकर और सब प्रकार की सेवा के लिये चांदी के १५ पात्रों के निमित्त चांदी तौलकर, और सोने की दीवटों के लिये और उन के दीपकों के लिये एक एक दीवट और उस के दीपकों का सोना तौलकर और चांदी के दीवटों के लिये एक एक दीवट और उस के दीपकों की चांदी एक एक दीवट के काम के अनुसार तौलकर, १६ और भेंट की रोटी की मेजों के लिये एक एक मेज का सोना तौलकर और चांदी की मेजों के १७ लिये चांदी, और चोखे सोने के कांटों कटोरों और प्यालों और सोने की कटोरियों के लिये एक एक कटोरी का सोना तौलकर और चांदी की कटोरियों के लिये एक एक कटोरी की चांदी तौलकर, और धूप की वेदी के लिये ताया १८ हुआ सोना तौलकर और रथ अर्थात यहोवा की वाचा का संदूक ढांपनेहारे और पंख फैलाये हुए करूबों के नमूने का सोना दे दीया। मैं ने १९ यहोवा की शक्ति से, जो मुझ को मिला यह सब कुछ बूझकर लिख दिया है। फिर दाऊद ने २० अपने पुत्र सुलैमान से कहा हियाव बांध और दृढ़ होकर इस काम में लग जाना मत डर और तेरा मन कच्चा न हो क्योंकि यहोवा परमेश्वर जो मेरा परमेश्वर है सो तेरे संग है और जब लों यहोवा के भवन में जितना काम करना हो सो न हो चुके तब लों वह न तो तुझे धोखा देगा और न तुझे त्यागेगा। और सुन परमेश्वर के भवन के सब काम के २१ लिये याजकों और लेवीयों के दल ठहराये गये हैं और सब प्रकार की सेवा के लिये सब प्रकार के काम प्रसन्नता से करनेहारे बुद्धिमान पुरुष भी तेरा साथ देंगे और हाकिम और सारी प्रजा के लोग भी जो कुछ तू कहेगा वही करेंगे॥

२९. फिर राजा दाऊद ने सारी सभा से कहा मेरा पुत्र सुलैमान सुकुमार लड़का है और केवल उसी को परमेश्वर ने चुना है काम तो भारी है क्योंकि यह भवन मनुष्य के लिये नहीं यहोवा परमेश्वर के लिये बनेगा। मैं ने तो अपनी शक्ति भर २ अपने परमेश्वर के भवन के निमित्त सोने की वस्तुओं के लिये सोना चांदी की वस्तुओं के लिये चांदी पीतल की वस्तुओं के लिये पीतल लोहे की वस्तुओं के लिये लोहा और लकड़ी की वस्तुओं के लिये लकड़ी और सुलैमानी पत्थर और जड़ने के योग्य मणि और पच्ची के काम के लिये रंग रंग के नग और सब भांति के मणि और बहुत सा संगमर्मर इकट्ठा किया है। फिर मेरा मन अपने पर- ३ मेश्वर के भवन में लगा है इस कारण जो कुछ मैं ने पवित्र भवन के लिये इकट्ठा किया है उस सब से अधिक मैं अपना निज धन भी जो सोना चांदी का मेरे पास है अपने परमेश्वर के भवन के लिये दे देता हूं, अर्थात तीन हजार ४ किक्कार ओपीर का सोना और सात हजार किक्कार ताई हुई चांदी जिस से कोठरियों की भीतें मढ़ी जाएं, और सोने की वस्तुओं के लिये ५ सोना और चांदी की वस्तुओं के लिये चान्दी

(१) वा. अपने आत्मा में।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


और कारीगरों से बननेवाले सब प्रकार के काम के लिये मैं उसे देता हूं। और कौन अपनी इच्छा से यहोवा के लिये अपने को अर्पण कर देता है[1]। तब पितरों के घरानों के प्रधानों और इस्राएल के गोत्रों के हाकिमों और सहस्रपतियों और शतपतियों और राजा के काम के अधि-७ कारियों ने अपनी अपनी इच्छा से, परमेश्वर के भवन के काम के लिये पांच हजार किक्कार और दस हजार दर्कनोन सोना दस हजार किक्कार चांदी अठारह हजार किक्कार पीतल और एक ८ लाख किक्कार लोहा दे दिया। और जिन के पास मणि थे उन्हों ने उन्हें यहोवा के भवन के खजाने के लिये गेर्शोनी यहीएल के हाथ में दे ९ दिया। तब प्रजा के लोग आनन्दित हुए क्योंकि हाकिमों ने प्रसन्न होकर खरे मन और अपनी अपनी इच्छा से यहोवा के लिये भेंट दिई थी और दाऊद राजा बहुत ही आनन्दित हुआ।

१० सो दाऊद ने सारी सभा के सन्मुख यहोवा का धन्यवाद किया और दाऊद ने कहा हे यहोवा हे हमारे मूलपुरुष इस्राएल के परमेश्वर अनादिकाल से अनन्तकाल लों तू धन्य ११ है। हे यहोवा महिमा पराक्रम शोभा सामर्थ्य और विभव तेरा ही है क्योंकि आकाश और पृथिवी में जो कुछ है सो तेरा ही है हे यहोवा राज्य तेरा है और तू सभों के ऊपर मुख्य और १२ महान ठहरा है। धन और महिमा तेरी ओर से मिलती हैं और तू सभों के ऊपर प्रभुता करता है सामर्थ्य और पराक्रम तेरे ही हाथ में हैं और सब लोगों को बढ़ाना और बल देना १३ तेरे हाथ में है। सो अब हे हमारे परमेश्वर हम तेरा धन्यवाद और तेरे महिमायुक्त नाम १४ की स्तुति करते हैं। मैं तो क्या हूं और मेरी प्रजा क्या है कि हम को इस रीति अपनी इच्छा से तुझे भेंट देने की शक्ति मिले तुझी से तो सब कुछ मिलता है और हम ने तेरे हाथ से १५ पाकर तुझे दिया है। हम तो अपने सब पुरखाओं की नाईं तेरे लेखे उपरी और परदेशी हैं पृथिवी पर हमारे दिन छाया की नाईं बीते १६ जाते हैं और हमारा कुछ ठिकाना नहीं। हे हमारे परमेश्वर यहोवा यह जो बड़ा संचय हम ने तेरे पवित्र नाम का एक भवन बनाने के लिये इकट्ठा किया है सो तेरे ही हाथ से हमें १७ मिला था और सब तेरा ही है। और हे मेरे परमेश्वर मैं जानता हूं कि तू मन को जांचता है और सिधाई से प्रसन्न रहता है मैं ने तो यह सब कुछ मन की सिधाई और अपनी इच्छा से दिया है और अब मैं ने आनन्द से देखा है कि तेरी प्रजा के लोग जो यहां हाजिर हैं सो अपनी इच्छा से तेरे लिये भेंट देते हैं। हे १८ यहोवा हे हमारे पुरखा इब्राहीम इसहाक और इस्राएल के परमेश्वर अपनी प्रजा के मन के विचारों में यह बात बनाये रख और उन के मन अपनी ओर लगाये रख। और मेरे पुत्र १९ सुलैमान का मन ऐसा खरा कर दे कि वह तेरी आज्ञाओं चितौनियों और विधियों को मानता रहे और यह सब कुछ करे और उस भवन को बनाए जिस की तैयारी मैं ने किई है। तब २० दाऊद ने सारी सभा से कहा तुम अपने परमेश्वर यहोवा का धन्यवाद करो सो सभा के सब लोगों ने अपने पितरों के परमेश्वर यहोवा का धन्यवाद किया और अपना अपना सिर झुकाकर यहोवा को और राजा को दण्डवत किई। और उस दिन के बिहान को उन्हों ने २१ यहोवा के लिये बलिदान किये अर्थात अर्घों समेत एक हजार बैल एक हजार मेढ़े और एक हजार भेड़ के बच्चे होमबलि करके चढ़ाये और सारे इस्राएल के लिये बहुत से मेलबलि करके, उसी दिन यहोवा के साम्हने २२ बड़े आनन्द से खाया और पिया। फिर उन्हों ने दाऊद के पुत्र सुलैमान को दूसरी बार राजा ठहराकर यहोवा की ओर से प्रधान होने के लिये उस का और याजक होने के लिये सादोक का अभिषेक किया। तब सुलैमान अपने पिता २३ दाऊद के स्थान पर राजा होकर यहोवा के सिंहासन पर विराजने लगा और भाग्यमान हुआ और सारे इस्राएल ने उस की मानी। और सब हाकिमों और शूरवीरों और राजा २४ दाऊद के सब पुत्रों ने सुलैमान राजा की अधीनता अंगीकार किई। और यहोवा ने २५ सुलैमान को सारे इस्राएल के देखते बहुत बढ़ाया और उसे ऐसा राजकीय ऐश्वर्य दिया जैसा उस से पहिले इस्राएल के किसी राजा का न हुआ था॥

यों यिशै के पुत्र दाऊद ने सारे इस्राएल के २६ ऊपर राज्य किया। और उस के इस्राएल २७ पर राज्य करने का समय चालीस बरस था, उस ने सात बरस तो हेब्रोन और तैंतीस बरस

(१) मूल में, अपना हाथ भरता है।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२८ यरूशलेम में राज्य किया । और वह पूरे बुढ़ापे की अवस्था में दीर्घायु होकर और धन और विभव मनमाना भोगकर[1] मर गया और उस का पुत्र सुलैमान उस के स्थान पर राजा हुआ । २९ आदि से अन्त लों राजा दाऊद के सब ३० कामों का वृत्तान्त, और उस के सारे राज्य और पराक्रम का और उस पर और इस्राएल पर बरन देश देश के सब राज्यों पर जो कुछ बीता इस का भी वृत्तान्त शमूएल दर्शी और नातान नबी और गाद दर्शी की लिखी हुई पुस्तकों में[2] लिखा हुआ है ॥

(१) मूल में. दिनों धन और विभव से तृप्त ।

(२) मूलमें. के वचनों में ।

# इतिहास । दूसरा भाग ।

( सुलैमान के राज्य का आरंभ )

१. दाऊद का पुत्र सुलैमान राज्य में स्थिर हो गया और उस का परमेश्वर यहोवा उस के संग रहा और उस को २ बहुत ही बढ़ाया। और सुलैमान ने सारे इस्राएल से अर्थात सहस्रपतियों शतपतियों न्यायियों और सारे इस्राएल में के सब रईसों से जो पितरों के घरानों के मुख्य मुख्य पुरुष थे बातें ३ किईं। और सुलैमान सारी मण्डली समेत गिबोन के ऊंचे स्थान पर गया क्योंकि परमेश्वर का मिलापवाला तंबू जिसे यहोवा के दास मूसा ने जंगल में बनाया था सो वहीं था। ४ परन्तु परमेश्वर के संदूक को दाऊद किर्यत्यारीम से उस स्थान पर ले आया था जो उस ने उस के लिये तैयार किया था उस ने तो उस के लिये यरूशलेम में एक तंबू खड़ा कराया था। ५ और पीतल की जो वेदी ऊरी के पुत्र बसलेल ने जो हूर का पोता था बानाई थी सो गिबोन में[1] यहोवा के निवास के साम्हने थी सो सुलै- ६ मान मण्डली समेत उस के पास गया। और वहीं उस पीतल की वेदी के पास जाकर जो यहोवा के साम्हने मिलापवाले तंबू के पास थी सुलैमान ने उस पर एक हजार होमबलि चढ़ाये ॥

७ उसी दिन रात को परमेश्वर ने सुलैमान को दर्शन देकर उस से कहा जो कुछ तू चाहे कि मैं ८ तुझे दूं सो मांग। सुलैमान ने परमेश्वर से कहा तू मेरे पिता दाऊद पर बड़ी करुणा करता रहा और मुझ को उस के स्थान पर राजा किया ९ है। अब हे यहोवा परमेश्वर जो वचन तू ने मेरे पिता दाऊद को दिया था सो पूरा हो तू ने तो मुझे ऐसी प्रजा का राजा किया जो भूमि १० की धूलि के किनकों के समान बहुत है। अब मुझे ऐसी बुद्धि और ज्ञान दे कि मैं इस प्रजा के साम्हने आया जाया कर सकूं क्योंकि कौन ऐसा है कि तेरी इतनी बड़ी प्रजा का न्याय ११ कर सके। परमेश्वर ने सुलैमान से कहा तेरी जो ऐसी ही मनसा हुई अर्थात तू ने न तो धन संपत्ति मांगी है न ऐश्वर्य्य और न अपने बैरियों का प्राण और न अपनी दीर्घायु मांगी केवल बुद्धि और ज्ञान का बर मांगा है जिस से तू मेरी प्रजा का जिस के ऊपर मैं ने तुझे राजा किया है न्याय कर सके, १२ इस कारण बुद्धि और ज्ञान तुझे दिया जाता है और मैं तुझे इतना धन संपत्ति और ऐश्वर्य्य दूंगा जितना न तो तुझ से पहिले किसी राजा को मिला और न तेरे १३ पीछे किसी राजा को मिलेगा। तब सुलैमान गिबोन के ऊंचे स्थान से अर्थात मिलापवाले तंबू के साम्हने से यरूशलेम को आया और वहां इस्राएल पर राज्य करने लगा ॥

१४ फिर सुलैमान ने रथ और सवार इकट्ठे कर लिये और उस के चौदह सौ रथ और बारह हजार सवार हुए और उन को उस ने रथों के नगरों में और यरूशलेम में राजा के पास १५ ठहरा रक्खा। और राजा ने ऐसा किया कि

(१) मूल में. वहां ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



यरूशलेम में सोने चान्दी का लेखा पत्थरों का सा और देवदारूओं का लेखा बहुतायत के कारण नीचे के देश के गूलरों का सा हो गया। १६ और जो घोड़े सुलैमान रखता था सो मिस्र से आते थे और राजा के व्यापारी उन्हें झुंड झुंड करके ठहराये हुए दाम पर लिया करते थे। १७ एक रथ तो छः सौ शेकेल चांदी पर और एक घोड़ा डेढ़ सौ शेकेल पर मिस्र से आता था और इसी दाम पर वे हित्तियों के सारे राजाओं और अराम के राजाओं के लिये उन्हीं के द्वारा लाया करते थे ॥

(मन्दिर का बनना.)

२. और सुलैमान ने यहोवा के नाम का एक भवन और अपना राजभवन बनाने की मनसा किई। २ सो सुलैमान ने सत्तर हजार बोझिये और अस्सी हजार पहाड़ पर पत्थर निकालनेहारे और वृक्ष काटनेहारे और इन पर तीन हजार छः सौ मुखिये गिनती करके ठहराये। ३ तब सुलैमान ने सोर के राजा हूराम के पास कहला भेजा कि जैसा तूने मेरे पिता दाऊद से बर्ताव किया अर्थात उस के रहने का भवन बनाने को देवदारु भेजे थे वैसा ही अब मुझ से भी बर्ताव कर। ४ सुन मैं अपने परमेश्वर यहोवा के नाम का एक भवन बनाने पर हूं कि उसे उस के लिये पवित्र करूं और उस के सन्मुख सुगन्धित धूप जलाऊं और नित्य भेंट की रोटी उसमें रक्खी जाए और दिन दिन सवेरे और सांझ को और विश्राम और नये चान्द के दिनों और हमारे परमेश्वर यहोवा के सब नियत पर्व्वों में होमबलि चढ़ाया जाए। इस्राएल के लिये ऐसी ही सदा की विधि है। ५ और जो भवन मैं बनाने पर हूं सो महान होगा क्योंकि हमारा परमेश्वर सब देवताओं से महान है। ६ पर किस की इतनी शक्ति है कि उस के लिये भवन बनाए वह तो स्वर्ग में बरन सब से ऊंचे स्वर्ग में भी नहीं समाता सो मैं क्या हूं कि उस के साम्हने धूप जलाने को छोड़ और किसी मनसा से उस का भवन बनाऊं। ७ सो अब तू मेरे पास एक ऐसा मनुष्य भेज दे जो सोने चांदी पीतल लोहे और बैंजनी लाल और नीले कपड़े की कारीगरी में निपुण हो और नक्काशी भी जानता हो कि वह मेरे पिता दाऊद के ठहराये हुए निपुण मनुष्यों के साथ होकर जो मेरे पास यहूदा और यरूशलेम में रहते हैं काम करे। ८ फिर लबानोन से मेरे पास देवदारू सनौबर और चन्दन की लकड़ी भेजना मैं तो जानता हूं कि तेरे दास लबानोन में वृक्ष काटना जानते हैं और तेरे दासों के संग मेरे दास भी रहकर, ९ मेरे लिये बहुत सी लकड़ी तैयार करेंगे क्योंकि जो भवन मैं बनाना चाहता हूं सो बड़ा और अचंभे के योग्य होगा। १० और तेरे दास जो लकड़ी काटेंगे उन को मैं बीस हजार कोर कूटा हुआ गेहूं बीस हजार कोर जव बीस हजार बत दाखमधु और बीस हजार बत तेल दूंगा। ११ तब सोर के राजा हूराम ने चिट्ठी लिखकर सुलैमान के पास भेजी कि यहोवा अपनी प्रजा से प्रेम रखता है इस से उस ने तुझे उन का राजा कर दिया। १२ फिर हूराम ने यह भी लिखा[1] कि धन्य है इस्राएल का परमेश्वर यहोवा जो आकाश और पृथिवी का सिरजनेहारा है और उस ने दाऊद राजा को एक बुद्धिमान चतुर और समझदार पुत्र दिया है जो यहोवा का एक भवन और अपना राजभवन भी बनाए। १३ सो अब मैं एक बुद्धिमान और समझदार पुरुष को अर्थात अपने बाबा हूराम को भेजता हूं। १४ वह तो एक दानी स्त्री का बेटा है और उस का पिता सोर का पुरुष था और वह सोने चान्दी पीतल लोहे पत्थर लकड़ी बैंजनी और नीले और लाल और सूक्ष्म सन के पकड़े का काम और सब प्रकार की नक्काशी को जानता और सब भांति की कारीगरी बना सकता है सो तेरे चतुर मनुष्यों के संग और मेरे प्रभु तेरे पिता दाऊद के चतुर मनुष्यों के संग उस को भी काम मिले। १५ सो अब मेरे प्रभु ने जो गेहूं जव तेल और दाखमधु भेजने की चर्चा किई है उसे अपने दासों के पास भिजवा दे। १६ और हम लोग जितनी लकड़ी का तुझे प्रयोजन हो उतनी लबानोन पर से काटेंगे और बेड़े बनवाकर समुद्र के मार्ग से यापो को पहुंचाएंगे और तू उसे यरूशलेम को ले जाना। १७ तब सुलैमान ने इस्राएली देश में के सब परदेशियों की गिनती लिई यह उस गिनती के पीछे हुई जो उस के पिता दाऊद ने लिई थी और वे डेढ़ लाख तीन हजार छः सौ पुरुष निकले। १८ उन में से उस ने सत्तर हजार बोझिये

(१) मूल में. कहा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



अस्सी हजार पहाड़ पर पत्थर निकालनेहारे और वृक्ष काटनेहारे और तीन हजार छः सौ उन लोगों से काम करानेहारे मुखिये ठहरा दिये ॥

३. तब सुलैमान ने यरूशलेम में मोरियाह नाम पहाड़ पर उसी स्थान में यहोवा का भवन बनाना आरंभ किया जिसे उस के पिता दाऊद ने दर्शन पाकर यबूसी ओर्नान के खलिहान में तैयार किया २ था। उस ने अपने राज्य के चौथे बरस के दूसरे महीने के दूसरे दिन को बनाना आरंभ किया। ३ परमेश्वर का जो भवन सुलैमान ने बनाया उस का यह ढब है अर्थात उस की लंबाई तो प्राचीन काल की नाप के अनुसार साठ हाथ और ४ उस की चौड़ाई बीस हाथ की थी। और भवन के साम्हने के ओसारे की लंबाई तो भवन की चौड़ाई के बराबर बीस हाथ की और उस की ऊंचाई एक सौ बीस हाथ की थी और सुलैमान ने उस को भीतरवार चोखे सोने से मढ़वाया। ५ और भवन के बड़े भाग की छत उस ने सनौबर की लकड़ी से पटवाई और उस को अच्छे सोने से मढ़वाया और उस पर खजूर के वृक्ष की ६ और सांकलों की नक्काशी कराई। फिर शोभा देने के लिये उस ने भवन में मणि जड़वाये। ७ और यह सोना पर्वैम का था। और उस ने भवन को अर्थात उस की कड़ियों डेवढ़ियों भीतों और किवाड़ों को सोने से मढ़वाया और ८ भीतों पर करूब खुदवाये। फिर उस ने भवन के परमपवित्र स्थान को बनवाया उस की लंबाई तो भवन की चौड़ाई के बराबर बीस हाथ की थी और उस की चौड़ाई बीस हाथ की थी और उस ने उसे छः सौ किक्कार चोखे सोने से ९ मढ़वाया। और सोने की कीलों का तौल पचास शेकेल था और उस ने अटारियों को भी सोने १० से मढ़वाया। फिर भवन के परमपवित्र स्थान में उस ने नक्काशी के काम के दो करूब बन- ११ वाये और वे सोने से मढ़ाये गये। करूबों के पंख तो सब मिलाकर बीस हाथ लंबे थे अर्थात एक करूब का एक पंख पांच हाथ का और भवन की भीत लों पहुंचा हुआ था और उस का दूसरा पंख पांच हाथ का था और १२ दूसरे करूब के पंख से छूआ था। और दूसरे करूब का भी एक पंख पांच हाथ का और भवन की दूसरी भीत लों पहुंचा था और दूसरा पंख पांच हाथ का और पहिले करूब के पंख से सटा हुआ था। १३ उन करूबों के पंख बीस हाथ लों फैले हुए थे और वे अपने अपने पांवों के बल खड़े थे और अपना अपना मुख भीतर की ओर किये हुए थे। १४ फिर उस ने बीचवाले पर्दे को नीले बैंजनी और लाल रंग के सन के कपड़े का बनवाया १५ और उस पर करूब कढ़वाये। और भवन के साम्हने उस ने पैंतीस पैंतीस हाथ ऊंचे दो खंभे बनवाये और जो कंगनी एक एक के ऊपर १६ थी सो पांच पांच हाथ की थी। फिर उस ने भीतरी कोठरी में सांकलें बनवाकर खंभों के ऊपर लगाईं और एक सौ अनार भी बनवा- १७ कर सांकलों पर लटकाये। इन खंभों को उस ने मन्दिर के साम्हने एक तो उस की दहिनी ओर और दूसरा बाईं ओर खड़ा कराया और दहिने खंभे का नाम याकीन और बायें खम्भे का नाम बोअज रक्खा ॥

४. फिर उसने पीतल की एक वेदी बनाई उस की लम्बाई और चौड़ाई बीस बीस हाथ की और ऊंचाई दस २ हाथ की थी। फिर उस ने एक ढाला हुआ गंगाल बनवाया जो छोर से छोर लों दस हाथ चौड़ा था उस का आकार गोल था और उस की ऊंचाई पांच हाथ की थी और उस के ३ चारों ओर का घेर तीस हाथ सूत का था। और उस के तले उस के चारों ओर एक एक हाथ में दस दस बैलों की प्रतिमाएं बनी थीं जो गंगाल को घेरे थीं जब वह ढाला गया ४ तब ये बैल भी दो पांति करके ढाले गये। और वह बारह बने हुए बैलों पर धरा गया जिन में से तीन उत्तर तीन पच्छिम तीन दक्खिन और तीन पूरब की ओर मुंह किये हुए थे और इन के ऊपर गंगाल धरा था और ५ उन सभों के पिछले अंग भीतरी पड़ते थे। और गंगाल की मोटाई चौवा भर की थी और उस का मोहड़ा कटोरे के मोहड़े की नाईं सोसन के फूलों के काम से बना था और उस ६ में तीन हजार बत् भरकर समाता था। फिर उस ने धोने के लिये दस हौदी बनवाकर पांच दहिनी और पांच बाईं ओर रख दिईं उन में तो होमबलि की वस्तुएं धोई

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


जाती थीं पर गंगाल याजकों के धोने के लिये
७ था। फिर उस ने सोने की दस दीवट विधि के अनुसार बनवाईं और पांच दहिनी ओर और पांच बाईं ओर मन्दिर में धरा दिईं।
८ फिर उस ने दस मेज बनवाकर पांच दहिनी ओर और पांच बाईं ओर मन्दिर में रखा दिईं। और उस ने सोने के एक सौ कटोरे
९ बनवाये। फिर उस ने याजकों के आंगन और बड़े आंगन को बनवाया और इस आंगन के फाटक[1] बनवाकर उन के किवाड़ों पर पीतल
१० मढ़वाया। और उस ने गंगाल को भवन की दहिनी ओर अर्थात पूरब और दक्खिन के
११ कोने की ओर धरा दिया। और हूराम ने हण्डों फावड़ियों और कटोरों को बनाया। सो हूराम ने राजा सुलैमान के लिये परमेश्वर के भवन में जो काम करना था उसे निपटा
१२ दिया, अर्थात दो खंभे और गोलों समेत वे कंगनियां जो खंभों के सिरों पर थीं और खंभों के सिरों पर के गोलों के ढांपने को जालियों
१३ की दो दो पांति, और दोनों जालियों के लिये चार सौ अनार और खंभों के सिरों पर जो गोले थे उन के ढांपने को एक एक जाली के
१४ लिये अनारों की दो दो पांति बनाईं। फिर
१५ उस ने पाये और पायों पर की हौदियां, एक गंगाल और उस के नीचे के बारह बैल बनाये।
१६ फिर हण्डों फावड़ियों कांटों और इन के सारे सामान को उस के बाबा हूराम ने यहोवा के भवन के लिये राजा सुलैमान की आज्ञा से झल-
१७ काये हुए पीतल के बनवाया। राजा ने उन को यर्दन की तराई में अर्थात सुक्कोत और सरेदा के बीच की चिकनी मिट्टीवाली भूमि में ढलवाया।
१८ ये सब पात्र सुलैमान ने बहुत ही बनवाये यहां लों कि पीतल के तौल का कुछ लेखा न
१९ हुआ। और सुलैमान ने परमेश्वर के भवन के सब पात्र और सोने की वेदी और वे मेजें जिन
२० पर भेंट की रोटी रक्खी जाती थी, और दीपकों समेत चोखे सोने की दीवटें जो विधि के अनुसार भीतरी कोठरी के साम्हने बरा करें,
२१ और सोने बरन निरे सोने के फूल दीपक और
२२ चिमटे, और चोखे सोने की कैंचियां कटोरे धूपदान और करछे बनवाये। फिर भवन के द्वार और परमपवित्र स्थान के भीतरी किवाड़ और भवन अर्थात मन्दिर के किवाड़ सोने के

(१) मूल में. किवाड़।

**५.** १ बने। निदान जो जो काम सुलैमान ने यहोवा के भवन के लिये बनवाया सो सब निपट गया। तब सुलैमान ने अपने पिता दाऊद के पवित्र किये हुए सोने चांदी और सब पात्रों को भीतर पहुंचाकर परमेश्वर के भवन के भण्डारों में रखा दिया॥

(मन्दिर की प्रतिष्ठा)

२ तब सुलैमान ने इस्राएल के पुरनियों को और गोत्रों के सब मुख्य पुरुष जो इस्राएलियों के पितरों के घरानों के प्रधान थे उन को भी यरूशलेम में इस मनसा से इकट्ठा किया कि वे यहोवा की वाचा का संदूक दाऊदपुर से अर्थात
३ सिय्योन से ऊपर लिवा ले आएं। सो सब इस्राएली पुरुष सातवें महीने के पर्व के समय
४ राजा के पास इकट्ठे हुए। जब इस्राएल के सब पुरनिये आये तब लेवीयों ने संदूक को उठा
५ लिया। और संदूक और मिलाप का तंबू और जितने पवित्र पात्र उस तंबू में थे उन सभों को
६ लेवीय याजक ऊपर ले गये। और राजा सुलैमान और सारी इस्राएली मण्डली के लोग जो उस के पास इकट्ठे हुए थे उन्हों ने संदूक के साम्हने इतनी भेड़ और बैल बलि किये जिन की गिनती और लेखा बहुतायत के कारण न
७ हो सकता था। तब याजकों ने यहोवा की वाचा का संदूक उस के स्थान में अर्थात भवन की भीतरी कोठरी में जो परमपवित्र स्थान है पहुंचाकर करूबों के पंखों के तले रख दिया।
८ करूब तो संदूक के स्थान के ऊपर पंख ऐसे फैलाये हुए थे कि वे ऊपर से संदूक और
९ उस के डण्डों को ढांपे थे। डण्डे तो ऐसे लंबे थे कि उन के सिरे संदूक से निकले हुए भीतरी कोठरी के साम्हने देख पड़ते थे पर बाहर से तो वे देख न पड़ते थे। वे आज के दिन लों
१० वहीं हैं। संदूक में पत्थर की उन दो पटियाओं को छोड़ कुछ न था जिन्हें मूसा ने होरेब में उसके भीतर उस समय रक्खा जब यहोवा ने इस्राएलियों के मिस्र से निकलने के पीछे उन के साथ
११ वाचा बांधी थी। जब याजक पवित्रस्थान से निकले (जितने याजक हाजिर थे उन सभों ने तो अपने अपने को पवित्र किया था और अलग
१२ अलग दलों में होकर सेवा न करते थे, और जितने लेवीय गानेहारे थे वे अर्थात पुत्रों और भाइयों समेत आसाप हेमान और यदूतून सब के सब सन के वस्त्र पहिने झांझ सारंगियां और

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



वीणाएं लिये हुए वेदी की पूरब अलंग खड़े थे और उन के साथ एक सौ बीस याजक तुरहियां १३ बजा रहे थे), सो जब तुरहियां बजानेहारे और गानेहारे एक स्वर से यहोवा की स्तुति और धन्यवाद करने लगे और तुरहियां झांझ आदि बाजे बजाते हुए यहोवा की यह स्तुति ऊंचे शब्द से करने लगे अर्थात वह भला है और उस की करुणा सदा की है तब यहोवा के १४ भवन में बादल भर आया, और बादल के कारण याजक लोग सेवा टहल करने के। खड़े न रह सके क्योंकि यहोवा का तेज परमेश्वर के भवन में भर गया था॥

६. तब सुलैमान कहने लगा यहोवा ने कहा था कि मैं घोर अंधकार में २ वास किये रहूंगा। पर मैं ने तेरे लिये एक वासस्थान बरन ऐसा दृढ़ स्थान बनाया है ३ जिस में तू युग युग रहे। और राजा ने इस्राएल की सारी सभा की ओर मुंह फेरकर उस को आशीर्वाद दिया और इस्राएल की सारी सभा ४ खड़ी रही। और उस ने कहा धन्य है इस्राएल का परमेश्वर यहोवा जिस ने अपने मुंह से मेरे पिता दाऊद को यह बचन दिया था और अपने ५ हाथों से इसे पूरा किया है कि, जिस दिन से मैं अपनी प्रजा को मिस्र देश से निकाल लाया तब से मैं ने न तो इस्राएल के किसी गोत्र का कोई नगर चुना जिस में मेरे नाम के निवास के लिये भवन बनाया जाए और न कोई मनुष्य चुना कि वह मेरी प्रजा इस्राएल पर ६ प्रधान हो, पर मैं ने यरूशलेम को इस लिये चुना है कि मेरा नाम वहां हो और दाऊद को चुन लिया है कि वह मेरी प्रजा इस्राएल पर ७ प्रधान हो। मेरे पिता दाऊद की यह मनसा तो थी कि इस्राएल के परमेश्वर यहोवा के ८ नाम का एक भवन बनाऊं। पर यहोवा ने मेरे पिता दाऊद से कहा यह जो तेरी मनसा है कि यहोवा के नाम का एक भवन बनाऊं ऐसी ९ मनसा करके तू ने भला किया। तौभी तू उस भवन को न बनाएगा तेरा जो निज पुत्र होगा १० वही मेरे नाम का भवन बनाएगा। यह जो वचन यहोवा ने कहा था उसे उस ने पूरा भी किया है और मैं अपने पिता दाऊद के स्थान पर उठकर यहोवा के वचन के अनुसार इस्राएल की गद्दी पर विराजता हूं और इस्राएल के परमेश्वर यहोवा के नाम के इस भवन को बनाया है। और इस में मैं ने उस ११ संदूक को रख दिया है जिस में यहोवा की वह वाचा है जो उस ने इस्राएलियों से बांधी थी॥

तब वह इस्राएल की सारी सभा के देखते १२ यहोवा की वेदी के साम्हने खड़ा हुआ और अपने हाथ फैलाये। सुलैमान ने तो पांच हाथ १३ लंबा पांच हाथ चौड़ा और तीन हाथ ऊंचा पीतल की एक चौकी बनाकर आंगन के बीच रखवाई थी सो उस पर वह खड़ा हो इस्राएल की सारी सभा के देखते घुटने टेककर स्वर्ग की ओर हाथ फैलाये हुए कहा, हे यहोवा १४ हे इस्राएल के परमेश्वर तेरे समान न तो स्वर्ग में और न पृथिवी पर कोई ईश्वर है तेरे जो दास अपने सारे मन से अपने को तेरे सन्मुख जानकर[1] चलते हैं उन के लिये तू अपनी वाचा पालता और करुणा करता रहता है। जो वचन तू ने मेरे पिता दाऊद को दिया १५ था उस का तू ने पालन किया है जैसा तू ने अपने मुंह से कहा था वैसा ही अपने हाथ से उस को हमारी आंखों के साम्हने[2] पूरा किया है। सो अब हे इस्राएल के परमेश्वर यहोवा १६ इस वचन को भी पूरा कर जो तू ने अपने दास मेरे पिता दाऊद को दिया था कि तेरे कुल में मेरे साम्हने इस्राएल की गद्दी पर विराजनेहारे सदा बने रहेंगे इतना हो कि जैसे तू अपने को मेरे सन्मुख जानकर[1] चलता रहा वैसे ही तेरे वंश के लोग अपनी चाल चलन में ऐसी चौकसी करें कि मेरी व्यवस्था पर चलें। सो १७ अब हे इस्राएल के परमेश्वर यहोवा अपना जो वचन तू ने अपने दास दाऊद को दिया था वह सच्चा किया जाए। परन्तु क्या परमेश्वर १८ सचमुच मनुष्यों के संग पृथिवी पर वास करेगा स्वर्ग में बरन सब से ऊंचे स्वर्ग में भी तू नहीं समाता फिर मेरे बनाये हुए इस भवन में तू क्योंकर समाएगा। तौभी हे मेरे परमेश्वर १९ यहोवा अपने दास की प्रार्थना और गिड़-गिड़ाहट की ओर फिरके मेरी पुकार और यह प्रार्थना सुन जो मैं तेरे साम्हने कर रहा हूं। वह यह है तेरी आंखें इस भवन की ओर २० अर्थात इसी स्थान की ओर जिस के विषय तूने

(१) मूल में तेरे साम्हने। (२) मूल में. आज के दिन की नाईं।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



कहा है कि मैं उस में अपना नाम रक्खूंगा रात दिन खुली रहें और जो प्रार्थना तेरा दास
२१ इस स्थान की ओर करे उसे तू सुन ले। और अपने दास और अपनी प्रजा इस्राएल की प्रार्थना जिस को वे इस स्थान की ओर मुंह किये हुए गिड़गिड़ाकर करें उसे सुनना, स्वर्ग में से जो तेरा निवास स्थान है सुन लेना और
२२ सुनकर क्षमा करना। जब कोई किसी दूसरे का अपराध करे और उस को किरिया खिलाई जाए और वह आकर इस भवन में तेरी वेदी के
२३ साम्हने किरिया खाए, तब तू स्वर्ग में से सुनना और मानना और अपने दासों का न्याय करके दुष्ट को बदला देना और उस की चाल उसी के सिर लौटा देना और निर्दोष को निर्दोष ठहराकर उस के धर्म्म के अनुसार उस
२४ को फल देना। फिर यदि तेरी प्रजा इस्राएल तेरे विरुद्ध पाप करने के कारण अपने शत्रुओं से हार जाएं और तेरी ओर फिरकर तेरा नाम मानें और इस भवन में तुझ से प्रार्थना और
२५ गिड़गिड़ाहट करें, तो तू स्वर्ग में से सुनना और अपनी प्रजा इस्राएल का पाप क्षमा करना और उन्हें इस देश में लौटा ले आना जिसे तू ने उन को और उन के पुरखाओं को
२६ दिया है। जब वे तेरे विरुद्ध पाप करें और इस कारण आकाश ऐसा बन्द हो जाए कि वर्षा न हो ऐसे समय यदि वे इस स्थान की ओर प्रार्थना करके तेरे नाम को मानें और तू जो उन्हें दुःख देता है इस कारण अपने पाप से
२७ फिरें, तो तू स्वर्ग में से सुनना और अपने दासों और अपनी प्रजा इस्राएल के पाप को क्षमा करना, तू जो उन को वह भला मार्ग दिखाता है जिस पर उन्हें चलना चाहिये इस लिये अपने इस देश पर जिसे तू ने अपनी प्रजा
२८ का भाग कर दिया है पानी बरसा देना। जब इस देश में काल वा मरी वा झुलस हो वा गेरुई वा टिड्डियां वा कीड़े लगें वा उन के शत्रु उन के देश के फाटकों में उन्हें घेर रक्खें कोई
२९ विपत्ति वा रोग क्यों न हो, तब यदि कोई मनुष्य वा तेरी सारी प्रजा इस्राएल जो अपना अपना दुःख और अपना अपना खेद जान ले और गिड़गिड़ाहट के साथ प्रार्थना करके
३० अपने हाथ इस भवन की ओर फैलाए, तो तू अपने स्वर्गीय निवासस्थान से सुनकर क्षमा करना और एक एक के मन की जानकर उस की चाल के अनुसार उसे फल देना, तू ही तो आदमियों के मन की जाननेहारा है, कि वे ३१ जितने दिन इस देश में रहें जो तू ने उन के पुरखाओं को दिया था उतने दिन लों तेरा भय मानते हुए तेरे मार्गों पर चलते रहें। फिर पर- ३२ देशी भी जो तेरी प्रजा इस्राएल का न हो जब वह तेरे बड़े नाम और बलवन्त हाथ और बढ़ाई हुई बांह के कारण दूर देश से आए जब वे आकर इस भवन की ओर मुंह किये हुए प्रार्थना करें, तब तू अपने स्वर्गीय निवासस्थान ३३ में से सुने और जिस बात के लिये ऐसा परदेशी तुझे पुकारे उस के अनुसार करना जिस से पृथिवी के सब देशों के लोग तेरा नाम जानकर तेरी प्रजा इस्राएल की नाईं तेरा भय मानें और निश्चय करें कि यह भवन जो मैं ने बनाया है सो तेरा ही कहलाता है। जब तेरी ३४ प्रजा के लोग जहां कहीं तू उन्हें भेजे वहां अपने शत्रुओं से लड़ाई करने को निकल जाएं और इस नगर की ओर जिसे तू ने चुना है और इस भवन की ओर जिसे मैं ने तेरे नाम का बनाया है मुंह किये हुए तुझ से प्रार्थना करें, तब तू स्वर्ग में से उन की प्रार्थना और ३५ गिड़गिड़ाहट सुने और उन का न्याय करे। निष्पाप तो कोई मनुष्य नहीं है सो यदि वे भी ३६ तेरे विरुद्ध पाप करें और तू उन पर कोप करके उन्हें शत्रुओं के हाथ कर दे और वे उन्हें बंधुआ करके किसी देश को चाहे वह दूर हो चाहे निकट ले जाएं, तो यदि वे बन्धुआई के ३७ देश में सोच विचार करें और फिरकर अपनी बंधुआई करनेहारों के देश में तुझ से गिड़गिड़ा कर कहें कि हम ने पाप किया और कुटिलता और दुष्टता किई है, यदि वे अपनी बंधुआई ३८ के देश में जहां वे उन्हें बंधुआ करके ले गये हों अपने सारे मन और सारे जीव से तेरी ओर फिरें और अपने इस देश की ओर जो तू ने उन के पुरखाओं को दिया था और इस नगर की ओर जिसे तू ने चुना है और इस भवन की ओर जिसे मैं ने तेरे नाम का बनाया है मुंह किये हुए तुझ से प्रार्थना करें, तो तू अपने स्वर्गीय ३९ निवासस्थान में से उन की प्रार्थना और गिड़गिड़ाहट सुने और उन का न्याय करे और जो पाप तेरी प्रजा के लोग तेरे विरुद्ध करें उन्हें क्षमा करना। और हे मेरे परमेश्वर जो प्रार्थना ४० इस स्थान में किई जाए उस की ओर अपनी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



४१ आंखें खोले और अपने कान लगाये रख। अब हे यहोवा परमेश्वर उठकर अपने सामर्थ्य के संदूक समेत अपने विश्रामस्थान में आ हे यहोवा परमेश्वर तेरे याजक उद्धाररूपी वस्त्र पहिने रहें और तेरे भक्त लोग भलाई के कारण ४२ आनन्द करते रहें। हे यहोवा परमेश्वर अपने अभिषिक्त की प्रार्थना को सुनी अनसुनी न कर[1] तू अपने दास दाऊद पर की करुणा के काम स्मरण रख॥

७. जब सुलैमान यह प्रार्थना कर चुका तब स्वर्ग से आग ने गिरकर होमबलियों और और बलियों को भस्म किया और यहोवा का तेज भवन में भर आया। २ और याजक यहोवा के भवन में प्रवेश न कर सके क्योंकि यहोवा का तेज यहोवा ३ के भवन में भर गया था। और जब आग गिरी और यहोवा का तेज भवन पर छा गया तब सब इस्राएली देखते रहे और फर्श पर झुककर अपना अपना मुंह भूमि पर किये हुए दण्डवत किई और यों कहकर यहोवा का धन्यवाद किया कि वह भला है उस की ४ करुणा सदा की है। तब सारी प्रजा समेत ५ राजा ने यहोवा को बलि चढ़ाये। और राजा सुलैमान ने बाईस हजार बैल और एक लाख बीस हजार भेड़ बकरियां चढ़ाईं यों सारी प्रजा समेत राजा ने यहोवा के भवन की प्रतिष्ठा ६ किई। और याजक अपना अपना कार्य्य करने को खड़े रहे और लेवीय भी यहोवा के वे गीत के बाजे लिये हुए खड़े थे जिन्हें दाऊद राजा ने यहोवा की सदा की करुणा के कारण उस का धन्यवाद करने को बनाकर उन के द्वारा स्तुति कराई थी और इन के साम्हने याजक लोग तुरहियां बजाते रहे और सारे इस्राएली खड़े ७ रहे। फिर सुलैमान ने यहोवा के भवन के साम्हने आंगन के बीच एक स्थान पवित्र करके होमबलि और मेलबलियों की चर्बी वहीं चढ़ाई क्योंकि सुलैमान की बनाई हुई पीतल की वेदी होमबलि और अन्नबलि और चर्बी के लिये ८ छोटी थी। उसी समय सुलैमान ने और उस के संग हमात की घाटी से लेकर मिस्र के नाले तक के सारे इस्राएल की एक बहुत बड़ी ९ सभा ने सात दिन लों पर्व को माना। और आठवें दिन को उन्हों ने महासभा किई उन्हों ने वेदी की प्रतिष्ठा सात दिन किई और पर्व को भी सात दिन माना। निदान सातवें महीने १० के तेईसवें दिन को उस ने प्रजा के लोगों को बिदा किया कि वे अपने अपने डेरे को जाएं और वे उस भलाई के कारण जो यहोवा ने दाऊद और सुलैमान और अपनी प्रजा इस्राएल पर किई थी आनन्दित थे।

११ यों सुलैमान यहोवा के भवन और राजभवन को बना चुका और यहोवा के भवन में और अपने भवन में जो कुछ उस ने बनाना १२ चाहा उस में उस का मनोरथ पूरा हुआ। तब यहोवा ने रात में उस को दर्शन देकर उस से कहा मैं ने तेरी प्रार्थना सुनी और इस स्थान को यज्ञ के भवन के लिये अपनाया है। यदि १३ मैं आकाश को ऐसा बन्द करूं कि वर्षा न हो वा टिड्डियों को देश उजाड़ने की आज्ञा दूं १४ वा अपनी प्रजा में मरी फैलाऊं, तब यदि मेरी प्रजा के लोग जो मेरे कहलाते हैं दीन होकर प्रार्थना करें और मेरे दर्शन के खोजी होकर अपनी बुरी चाल से फिरें तो मैं स्वर्ग से सुनकर उन का पाप क्षमा करूंगा और उन १५ के देश को ज्यों का त्यों कर दूंगा। अब से जो प्रार्थना इस स्थान में किई जाएगी उस पर मेरी आंखें खुली और मेरे कान लगे रहेंगे। १६ और अब मैं ने इस भवन को अपनाया और पवित्र किया है कि मेरा नाम सदा लों इस में बना रहे, मेरी आंखें और मेरा मन दोनों १७ नित्य यहीं लगे रहेंगे। और यदि तू अपने पिता दाऊद की नाईं अपने को मेरे सन्मुख जानकर[2] चलता रहे और मेरी सब आज्ञाओं के अनुसार किया करे और मेरी विधियों और १८ नियमों को मानता रहे, तो मैं तेरी राजगद्दी को स्थिर रखूंगा जैसे कि मैं ने तेरे पिता दाऊद के साथ वाचा बांधी थी कि तेरे कुल में इस्राएल पर प्रभुता करनेहारा सदा बना १९ रहेगा। पर यदि तुम लोग फिरो और मेरी विधियों और आज्ञाओं को जो मैं ने तुम को दिई हैं त्यागो और जाकर पराये देवताओं २० की उपासना और उन्हें दण्डवत करो, तो मैं उन को अपने देश में से जो मैं ने उन को दिया है जड़ से उखाड़ूंगा और इस भवन को जो मैं ने अपने नाम के लिये पवित्र

(१) मूल में. अपने अभिषिक्त का मुख न फेर दे।

(२) मूल में. मेरे साम्हने।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



किया है अपनी दृष्टि से दूर करूंगा और ऐसा करूंगा कि देश देश के लोगों के बीच उस की उपमा और नामधराई चलेगी। २१ और यह भवन जो इतना ऊंचा है उस के पास से आने जानेहारे चकित होकर पूछेंगे यहोवा ने इस देश और इस भवन से ऐसा २२ क्यों किया है। तब लोग कहेंगे कि उन लोगों ने अपने पितरों के परमेश्वर यहोवा को जो उन को मिस्र देश से निकाल लाया था त्यागकर पराये देवताओं को ग्रहण किया और उन्हें दण्डवत और उन की उपासना किई इस कारण उस ने यह सारी विपत्ति उन पर डाली है॥

(सुलैमान का भांति भांति का चरित्र.)

८. सुलैमान को तो यहोवा के भवन और अपने भवन के बना-२ ने में बीस बरस लगे, तब जो नगर हूराम ने सुलैमान को दिये उन्हें सुलैमान ने दृढ़ करके उन में इस्राएलियों को बसाया॥

३ तब सुलैमान सोबा के हमात को जाकर ४ उस पर जयवन्त हुआ। और उस ने तदमोर को जो जंगल में है और हमात के सब भण्डार-५ नगरों को दृढ़ किया। फिर उस ने उपरले और निचले दोनों बेथोरोन को शहरपनाह फाटकों ६ और बेंड़ों से दृढ़ किया। और बालात और सुलैमान के जितने भण्डारनगर थे और उस के रथों और सवारों के जितने नगर थे उन को और जो कुछ सुलैमान ने यरूशलेम लबानोन और अपने राज्य के सारे देश में बनाना चाहा उस ७ सब को उस ने बनाया। हित्तियों एमोरियों परिज्जियों हिव्वियों और यबूसियों के बचे ८ हुए लोग जो इस्राएल के न थे, उन के वंश जो उन के पीछे देश में रह गये और उन का इस्राएलियों ने अन्त न किया था उन में से तो कितनों को सुलैमान ने बेगार में रक्खा और ९ आज लों उन की वही दशा है। पर इस्राएलियों में से सुलैमान ने अपने काम के लिये किसी को दास न बनाया वे तो योद्धा और उस के हाकिम उस के सरदार और उस के रथों १० और सवारों के प्रधान हुए। और सुलैमान के सरदारों के प्रधान जो प्रजा के लोगों पर ११ प्रभुता करनेहारे थे सो अढ़ाई सौ थे। फिर सुलैमान फिरौन की बेटी को दाऊदपुर में से उस भवन में ले आया जो उस ने उस के लिये बनाया था उस ने तो कहा कि जिस जिस स्थान में यहोवा का संदूक आया है वे पवित्र हैं सो मेरी रानी इस्राएल के राजा दाऊद के भवन में न रहने पाएगी॥

१२ तब सुलैमान ने यहोवा की उस वेदी पर जो उस ने ओसारे के आगे बनाई थी यहोवा को १३ होमबलि चढ़ाया। वह मूसा की आज्ञा के और दिन दिन के प्रयोजन के अनुसार अर्थात विश्राम और नये चांद के दिनों में और अखमीरी रोटी के पर्व और अठवारों के पर्व और झोंपड़ियों के पर्व बरस दिन के इन तीनों नियत समयों में बलि १४ चढ़ाया करता था। और उस ने अपने पिता दाऊद के नियम के अनुसार याजकों की सेवकाई के लिये उन के दल ठहराये और लेवीयों को उन के कामों पर ठहराया कि दिन दिन के प्रयोजन के अनुसार वे यहोवा की स्तुति और याजकों के साम्हने सेवा टहल किया करें और एक एक फाटक के पास डेवढ़ीदारों को दल दल करके ठहरा दिया क्योंकि परमेश्वर के जन दाऊद ने १५ ऐसी आज्ञा दिई थी। और राजा ने भण्डारों वा किसी और बात में याजकों और लेवीयों के लिये जो जो आज्ञा दिई थी उस को उन्हों १६ ने न टाला। और सुलैमान का सब काम जो उस ने यहोवा के भवन की नेव डालने से ले उस के पूरा करने लों किया सो ठीक किया गया। निदान यहोवा का भवन पूरा हुआ॥

१७ तब सुलैमान एस्योन्गेबेर और एलोत को गया जो एदोम के देश में समुद्र के तीर हैं। १८ और हूराम ने उस के पास अपने जहाजियों के द्वारा जहाज और समुद्र के जानकार मल्लाह भेज दिये और उन्हों ने सुलैमान के जहाजियों के संग ओपीर को जाकर वहां से साढ़े चार सौ किक्कार सोना राजा सुलैमान को ला दिया॥

(शबा की रानी का सुलैमान का दर्शन करना.)

९. जब शबा की रानी ने सुलैमान की कीर्त्ति सुनी तब वह कठिन कठिन प्रश्नों से उस की परीक्षा करने के लिये यरूशलेम को चली। वह तो बहुत भारी दल और मसालों और बहुत सोने और मणि से लदे ऊंट साथ लिये हुए आई और सुलैमान के पास पहुंचकर अपने मन की सारी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


२ बातों के विषय उस से बातें करने लगी। सुलैमान ने उस के सब प्रश्नों का उत्तर दिया कोई बात सुलैमान की बुद्धि से ऐसी बाहर न रही[1]
३ कि वह उसे न बता सका। जब शबा की रानी ने सुलैमान की बुद्धिमानी और उस का बनाया
४ हुआ भवन, और उस की मेज पर का भोजन देखा और उस के कर्म्मचारी किस रीति बैठते और उस के टहलुए किस रीति खड़े रहते और कैसे कैसे कपड़े पहिने रहते हैं और उस के पिलानेहारे कैसे हैं और वे भी कैसे कपड़े पहिने हैं और वह कैसी चढ़ाई है जिस से वह यहोवा के भवन को जाया करता है यह सब जब उस
५ ने देखा तब वह चकित हो गई। सो उस ने राजा से कहा तेरे कामों और बुद्धिमानी की जो कीर्त्ति मैं ने अपने देश में सुनी सो सच ही
६ है। पर जब लों मैं ने आप ही आकर अपनी आंखों से यह न देखा तब लों मैं ने उन की प्रतीति न किई पर तेरी बुद्धि की आधी बड़ाई भी मुझे न बताई गई थी तू उस कीर्त्ति से
७ बढ़कर है जो मैं ने सुनी थी। धन्य हैं तेरे जन धन्य हैं तेरे ये सेवक जो नित्य तेरे संमुख हाजिर रहकर तेरी बुद्धि की बातें सुनते हैं।
८ धन्य है तेरा परमेश्वर यहोवा जो तुझ से ऐसा प्रसन्न हुआ कि तुझे अपनी राजगद्दी पर इस लिये बिराजमान किया कि तू अपने परमेश्वर यहोवा की ओर से राज्य करे तेरा परमेश्वर जो इस्राएल से प्रेम करके उन्हें सदा के लिये स्थिर करना चाहता था इसी कारण उस ने तुझे न्याय और धर्म्म करने को उन
९ का राजा कर दिया। और उस ने राजा को एक सौ बीस किक्कार सोना बहुत सा सुगन्ध द्रव्य और मणि दिये जैसे सुगन्धद्रव्य शबा की रानी ने राजा सुलैमान को दिये वैसे देखने
१० में नहीं आये। फिर हूराम और सुलैमान दोनों के जहाजी जो ओपीर से सोना लाते थे सो
११ चन्दन की लकड़ी और मणि भी लाते थे। और राजा ने चन्दन की लकड़ी से यहोवा के भवन और राजभवन के लिये चबूतरे और गानेहारों के लिये बीणाएं और सारंगियां बनाईं ऐसी बस्तुएं उस से पहिले यहूदा देश में न देख पड़ी थीं।
१२ और शबा की रानी ने जो कुछ चाहा वही राजा सुलैमान ने उस को उस की इच्छा के अनुसार दिया यह उस के सिवाय था जो वह राजा के पास ले आई थी तब वह अपने जनों समेत अपने देश को लौट गई॥

(सुलैमान का माहात्म्य और मृत्यु.)

१३ जो सोना बरस दिन में सुलैमान के पास पहुंचा करता था उस का तौल छः सौ छियासठ किक्कार था।
१४ यह उस से अधिक था जो सौदागर और व्यापारी लाते थे और अरब देश के सब राजा और देश के अधिपति भी सुलैमान के पास सोना चान्दी लाते थे।
१५ और राजा सुलैमान ने सोना गढ़ाकर दो सौ बड़ी बड़ी ढालें बनाईं एक एक ढाल में छः छः सौ
१६ शेकेल गढ़ा हुआ सोना लगा। फिर उस ने सोना गढ़ाकर तीन सौ फरियां भी बनाईं एक एक छोटी ढाल में तीन सौ शेकेल सोना लगा और राजा ने उन को लबानोनी वन नाम भवन में
१७ रख दिया। और राजा ने हाथीदांत का एक बड़ा सिंहासन बनाया और चोखे सोने से
१८ मढ़ाया। उस सिंहासन में छः सीढ़ियां और सोने का एक पावदान था ये सब सिंहासन से जुड़े थे और बैठने के स्थान की दोनों अलंग टेक लगी थी और दोनों टेकों के पास एक एक सिंह
१९ खड़ा हुआ बना था। और छहों सीढ़ियों की दोनों अलंग एक एक सिंह खड़ा हुआ बना था सो बारह हुए किसी राज्य में ऐसा कभी न बना।
२० और राजा सुलैमान के पीने के सब पात्र सोने के थे और लबानोनी वन नाम भवन के सब पात्र भी चोखे सोने के थे सुलैमान के दिनों में
२१ चांदी का कुछ लेखा न था। क्योंकि हूराम के जहाजियों के संग राजा के तर्शीश को जानेवाले जहाज थे और तीन तीन बरस के पीछे वे तर्शीश के जहाज सोना चांदी हाथीदांत बन्दर
२२ और मोर ले आते थे। सो राजा सुलैमान धन और बुद्धि में पृथिवी के सब राजाओं से बढ़कर
२३ हो गया। और पृथिवी के सब राजा सुलैमान की उस बुद्धि की बातें सुनने को जो परमेश्वर ने उस के मन में उपजाई थी उस का दर्शन
२४ करना चाहते थे। और वे बरस बरस अपनी अपनी भेंट अर्थात चांदी और सोने के पात्र वस्त्र शस्त्र सुगन्धद्रव्य घोड़े और खच्चर ले
२५ आते थे। और अपने घोड़ों और रथों के लिये सुलैमान के चार हजार थान और बारह हजार सवार भी थे जिन को उस ने रथों के नगरों में और यरूशलेम में राजा के पास ठहरा रक्खा।
२६ और वह महानद से ले पलिश्तियों के देश

(१) मूल में. कोई बात सुलैमान से न छिपी।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



और मिस्र के सिवाने लों के सब राजाओं पर
२७ प्रभुता करता था। और राजा ने ऐसा किया कि यरूशलेम में चांदी का लेखा पत्थरों का और देवदारु का लेखा बहुतायत के कारण नीचे के देश के गूलरों का सा हो गया।
२८ और लोग मिस्र से और और सब देशों से सुलैमान के लिये घोड़े लाते थे॥
२९ आदि से अन्त लों सुलैमान के और सारे काम क्या नातान नबी की पुस्तक[1] में और शीलोवासी अहिय्याह की नबूवत की पुस्तक में और नबात के पुत्र यारोबाम के विषय इद्दो दर्शी के दर्शन की पुस्तक में नहीं लिखे
३० हैं। सुलैमान ने यरूशलेम में सारे इस्राएल पर चालीस बरस लों राज्य किया।
३१ और सुलैमान अपने पुरखाओं के संग सोया और उस को उस के पिता दाऊद के पुर में मिट्टी दिई गई और उस का पुत्र रहबाम उस के स्थान पर राजा हुआ॥

(इस्राएल के राज्य का दो भाग हो जाना)

**१०. रहबाम** तो शकेम को गया क्योंकि सारा इस्राएल उस को
२ राजा करने के लिये वहीं गया था। और नबात के पुत्र यारोबाम ने यह सुना (वह तो मिस्र में रहता था जहां वह सुलैमान राजा के डर के मारे भाग गया था) सो यारोबाम मिस्र से
३ लौट आया। तब उन्हों ने उस को बुलवा भेजा सो यारोबाम और सब इस्राएली आकर
४ रहबाम से कहने लगे, तेरे पिता ने तो हम लोगों पर भारी जूआ डाल रक्खा था सो अब तू अपने पिता की कठिन सेवा को और उस भारी जूए को जो उस ने हम पर डाल रक्खा है कुछ हलका कर तब हम तेरे अधीन रहेंगे।
५ उस ने उन से कहा तीन दिन के पीछे मेरे पास
६ फिर आना सो वे चले गये। तब राजा रहबाम ने उन बूढ़ों से जो उस के पिता सुलैमान के जीवन भर उस के साम्हने हाजिर रहा करते थे यह कहकर सम्मति लिई कि इस प्रजा को कैसा उत्तर देना उचित है इस में तुम क्या
७ सम्मति देते हो। उन्हों ने उस को यह उत्तर दिया कि यदि तू इस प्रजा के लोगों से अच्छा बर्ताव करके उन्हें प्रसन्न करे और उन से मधुर बातें कहे तो वे सदा लों तेरे अधीन बने रहेंगे।

(१) मूल में. के बचनों।

पर उस ने उस सम्मति को छोड़ा जो बूढ़ों ने ८
उस को दिई थी और उन जवानों से सम्मति लिई जो उस के संग बड़े हुए थे और उस के सन्मुख हाजिर रहा करते थे। उन से उस ने ९
पूछा मैं प्रजा के लोगों को कैसा उत्तर दूं इस में तुम क्या सम्मति देते हो उन्हों ने तो मुझ से कहा है कि जो जूआ तेरे पिता ने हम पर डाल रक्खा है उसे तू हलका कर। जवानों ने १०
जो उस के संग बड़े हुए थे उस को यह उत्तर दिया कि उन लोगों ने तुझ से कहा है कि तेरे पिता ने हमारा जूआ भारी किया था पर तू उसे हमारे लिये हलका कर तू उन से यों कहना कि मेरी छिंगुलिया मेरे पिता की कटि से भी मोटी ठहरेगी। मेरे पिता ने तुम पर जो ११
भारी जूआ रखा था उसे मैं और भी भारी करूंगा मेरा पिता तो तुम को कोड़ों से ताड़ना देता था पर मैं बिच्छुओं से दूंगा। तीसरे १२
दिन जैसे राजा ने ठहराया था कि तीसरे दिन मेरे पास फिर आना वैसे ही यारोबाम और सारी प्रजा रहबाम के पास हाजिर हुई।
तब राजा ने उन से कड़ी बातें किईं और रह- १३
बाम राजा ने बूढ़ों की दिई हुई सम्मति छोड़-कर, जवानों की सम्मति के अनुसार उन से कहा १४
मेरे पिता ने तो तुम्हारा जूआ भारी कर दिया पर मैं उसे और भी भारी कर दूंगा मेरे पिता ने तो तुम को कोड़ों से ताड़ना दिई पर मैं बिच्छुओं से ताड़ना दूंगा। सो राजा ने प्रजा १५
की न मानी इस का कारण यह है कि जो बचन यहोवा ने शीलोवासी अहिय्याह के द्वारा नबात के पुत्र यारोबाम से कहा था उस को पूरा करने के लिये परमेश्वर ने ऐसा ही ठह-राया था। जब सारे इस्राएल ने देखा कि राजा १६
हमारी नहीं सुनता तब वे बोले[1] कि दाऊद के साथ हमारा क्या अंश हमारा तो यिशै के पुत्र में कोई भाग नहीं है हे इस्राएलियो अपने अपने डेरे को चले जाओ अब हे दाऊद अपने ही घराने की चिन्ता कर। सो सारे इस्राएली अपने अपने डेरे को चले गये। केवल जितने १७
इस्राएली यहूदा के नगरों में बसे हुए थे उन पर तो रहबाम राज्य करता रहा। तब राजा १८
रहबाम ने हदोराम को जो सब बेगारों पर अधिकारी था भेज दिया और इस्राएलियों ने उस पर पत्थरवाह किया और वह मर गया

(१) मूल में. राजा को उत्तर दिया।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


सो रहबाम फुर्ती से अपने रथ पर चढ़कर यरूशलेम का भाग गया। सो इस्राएल दाऊद के घराने से फिर गया और आज लों फिरा हुआ है॥

(रहबाम का राज्य.)

**११. जब** रहबाम यरूशलेम के आया तब उस ने यहूदा और बिन्यामीन के घराने के जो मिलकर एक लाख अस्सी हजार अच्छे योद्धा थे इकट्ठा किया कि इस्राएल के साथ लड़ने से राज्य रहबाम के वश में २ फिर आए। तब यहोवा का यह वचन परमेश्वर के जन शमायाह के पास पहुंचा कि, ३ यहूदा के राजा सुलैमान के पुत्र रहबाम से और यहूदा और बिन्यामीन में के सब इस्राएलियों से ४ कह, यहोवा यों कहता है कि अपने भाइयों पर चढ़ाई करके युद्ध न करो तुम अपने अपने घर लौट जाओ क्योंकि यह बात मेरी ही ओर से हुई है। यहोवा के ये वचन मानकर वे यारोबाम पर चढ़ाई बिना किये लौट गये। ५ तब रहबाम यरूशलेम में रहने लगा और यहूदा में ६ बचाव के लिये नगर दृढ़ किये, अर्थात बेत्लेहेम ७, ८ एताम तको, बेत्सूर सोको अदुल्लाम, ९ गत् मारेशा जीप, अदोरैम लाकीश अजेका, १० सोरा अय्यालान और हेब्रोन। ये यहूदा और ११ बिन्यामीन में दृढ़ नगर हैं। और उस ने दृढ़ नगरों के और भी दृढ़ करके इन में प्रधान ठहराये और भोजनवस्तु तेल और दाखमधु के १२ भण्डार रखा दिये। फिर एक एक नगर में उस ने ढालें और भाले रखवाकर उन के अत्यन्त दृढ़ कर दिया। यहूदा और बिन्यामीन तो १३ उस के थे। और सारे इस्राएल में के याजक और लेवीय भी अपने सारे देश से उठकर उस १४ के पास गये। यों लेवीय अपनी चराइयां और निज भूमि छोड़कर यहूदा और यरूशलेम में आये क्योंकि यारोबाम और उस के पुत्रों ने उन के निकाल दिया था कि वे यहोवा के लिये याजक १५ का काम न करें। और उस ने ऊंचे स्थानों और बकरों और अपने बनाये हुए बछड़ों के लिये १६ अपनी ओर से याजक ठहरा लिये थे। और लेवीयों के पीछे इस्राएल के सब गोत्रों में से जितने इस्राएल के परमेश्वर यहोवा के खोजी होने के मन लगाते थे वे अपने पितरों के परमेश्वर यहोवा के बलि चढ़ाने के लिये यरूशलेम के आये। १७ और उन्हों ने यहूदा का राज्य स्थिर किया और सुलैमान के पुत्र रहबाम के तीन बरस लों दृढ़ कराया क्योंकि तीन बरस लों वे दाऊद और सुलैमान की लीक पर चलते रहे। १८ और रहबाम ने एक स्त्री के ब्याह लिया अर्थात महलत के जिस का पिता दाऊद का पुत्र यरीमोत और माता यिशै के पुत्र एलीआब की बेटी अबीहैल थी। १९ वह उस के जन्माये यूश शमर्याह और जाहम नाम पुत्र जनी। २० और उस के पीछे उस ने अबशालोम की नतिनी माका के ब्याह लिया और वह उस के जन्माये अबिय्याह अत्तै जीजा और शलोमीत के जनी। २१ रहबाम ने अठारह रानियां तो ब्याह लिईं और साठ रखेलियां रक्खीं और अठाईस बेटे और साठ बेटियां जन्माईं पर अबशालोम की नतिनी माका से वह अपनी सारी रानियों और रखेलियों से अधिक प्रेम रखता था। २२ सो रहबाम ने माका के बेटे अबिय्याह के मुख्य और सब भाईयों में प्रधान इस मनसा से ठहरा दिया कि उसे राजा करे। २३ और वह समझ बूझकर काम करता था और उस ने अपने सब पुत्रों के अलग अलग करके यहूदा और बिन्यामीन के सारे देशों के सब गढ़वाले नगरों में ठहरा दिया और उन्हें भोजनवस्तु बहुतायत से दिई और उन के लिये बहुत सी स्त्रियां ढूंढ़ी॥

**१२. परन्तु** जब रहबाम का राज्य दृढ़ हो गया और वह आप स्थिर हो गया तब उस ने और उस के साथ सारे इस्राएल ने यहोवा की व्यवस्था के त्याग दिया। २ उन्हों ने जो यहोवा से विश्वासघात किया इस कारण राजा रहबाम के पांचवें बरस में मिस्र के राजा शीशक ने, ३ बारह सौ रथ और साठ हजार सवार लिये हुए यरूशलेम पर चढ़ाई किई और जो लोग उस के संग मिस्र से आये अर्थात लूबी सुक्किय्यी कूशी सो अनगिनित थे। ४ और उस ने यहूदा के गढ़वाले नगरों के ले लिया और यरूशलेम तक आया। ५ तब शमायाह नबी रहबाम और यहूदा के हाकिमों के पास जो शीशक के डर के मारे यरूशलेम में इकट्ठे हुए थे आकर कहने लगा यहोवा यों कहता है कि तुम ने मुझ के छोड़ दिया है सो मैं ने तुम के छोड़कर शीशक के

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


६ हाथ में कर दिया है। तब इस्राएल के हाकिम और राजा दीन हो गये और कहा यहोवा ७ धर्म्मी है। जब यहोवा ने देखा कि वे दीन हुए हैं तब यहोवा का यह वचन शमायाह के पास पहुंचा कि वे दीन हो गये हैं मैं उन को नाश न करूंगा मैं उन का कुछ बचाव करूंगा और मेरी जलजलाहट शीशक के द्वारा यरूश-८ लेम पर न भड़केगी। वे उस के अधीन तो रहेंगे इस लिये कि वे मेरी सेवा जान लें और ९ देश देश के राज्यों की भी सेवा जान लें। सो मिस्र का राजा शीशक यरूशलेम पर चढ़ाई करके यहोवा के भवन की अनमोल अनमोल वस्तुएं और राजभवन की अनमोल वस्तुएं उठा ले गया वह सब की सब को उठा ले गया और सोने की जो ढालें सुलैमान ने बनाई थीं उन १० को भी वह ले गया। सो राजा रहबाम ने उन के बदले पीतल की ढालें बनवाईं और उन्हें पहरुओं के प्रधानों के हाथ सौंप दिया जो ११ राजभवन के द्वार की रखवाली करते थे। और जब जब राजा यहोवा के भवन में जाता तब तब पहरुए आकर उन्हें उठा ले चलते और फिर पहरुओं की कोठरी में लौटाकर रख देते १२ थे। जब रहबाम दीन हुआ तब यहोवा का कोप उस पर से उतर गया और उस ने उस का पूरा विनाश न किया फिर यहूदा में बातें अच्छी १३ हुईं। सो राजा रहबाम यरूशलेम में दृढ़ हो राज्य करता रहा। जब रहबाम राज्य करने लगा तब इकतालीस बरस का था और यरूश-लेम में अर्थात उस नगर में जिसे यहोवा ने अपना नाम बनाये रखने के लिये इस्राएल के सारे गोत्रों में से चुन लिया था सत्रह बरस लों राज्य करता रहा। उस की माता का नाम नामा था १४ जो अम्मोनी स्त्री थी। उस ने वह किया जो बुरा है अर्थात उस ने अपने मन को यहोवा की १५ खोज में न लगाया। आदि से अन्त लों रह-बाम के काम क्या शमायाह नबी और इद्दो दर्शी की पुस्तकों[२] में वंशावलियों की रीति पर नहीं लिखे हैं। रहबाम और यारोबाम के १६ बीच तो लड़ाई सदा होती रही। और रहबाम अपने पुरखाओं के संग सोया और दाऊदपुर में उस को मिट्टी दिई गई। और उस का पुत्र अबिय्याह उस के स्थान पर राजा हुआ॥

(२) मूल में. वचनों।

(अबिय्याह का राज्य)

१३. यारोबाम के अठारहवें बरस में अबिय्याह यहूदा पर राज्य करने लगा। वह तीन बरस लों २ यरूशलेम में राज्य करता रहा और उस की माता का नाम मीकायाह था जो गिबावासी ऊरीएल की बेटी थी। और अबिय्याह और ३ यारोबाम के बीच लड़ाई हुई। सो अबिय्याह ने तो बड़े बड़े योद्धाओं का दल अर्थात चार लाख छांटे हुए पुरुष लेकर लड़ने के लिये पांति बन्धाई और यारोबाम ने आठ लाख छांटे हुए पुरुष जो बड़े शूरवीर थे लेकर उस के ४ विरुद्ध पांति बन्धाई। तब अबिय्याह समा-रैम नाम पहाड़ पर जो एप्रैम के पहाड़ी देश में है खड़ा होकर कहने लगा हे यारोबाम ५ हे सब इस्राएलियो मेरी सुनो। क्या तुम को न जानना चाहिये कि इस्राएल के परमेश्वर यहोवा ने लोनवाली[१] वाचा बांधकर दाऊद को और उस के वंश को इस्राएल का राज्य ६ सदा के लिये दे दिया है। तौभी नबात का पुत्र यारोबाम जो दाऊद के पुत्र सुलैमान का ७ कर्म्मचारी था सो अपने स्वामी के विरुद्ध उठा। और उस के पास हलके और ओछे मनुष्य बटुर गये और जब सुलैमान का पुत्र रहबाम लड़का और अल्हड़ मन का था और उन का साम्हना न कर सकता था तब वे उस के ८ विरुद्ध सामर्थी हो गये। और अब तुम सोचते हो कि हम यहोवा के राज्य का साम्हना करेंगे जो दाऊद की सन्तान के हाथ में है तुम मिल कर बड़ा समाज बने हो और तुम्हारे पास वे सोने के बछड़े भी हैं जिन्हें यारोबाम ने तुम्हारे ९ देवता होने के लिये बनवाया। क्या तुम ने यहोवा के याजकों को अर्थात हारून की सन्तान और लेवीयों को निकाल कर देश देश के लोगों की नाईं याजक ठहरा नहीं लिये जो कोई एक बछड़ा और सात मेढ़े अपना संस्कार कराने को ले आता सो उनका याजक १० हो जाता है जो ईश्वर नहीं है। पर हम लोगों का परमेश्वर यहोवा है और हम ने उस को नहीं त्यागा और हमारे पास यहोवा की सेवा टहल करनेहारे याजक हारून की सन्तान और अपने अपने काम में लगे हुए लेवीय हैं।

(१) अर्थात अक्षय।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


६६ सौ गानेवाले और गानेवालियां थीं। उन के घोड़े सात सौ छत्तीस खच्चर दो सौ पैंतालीस, ६७ ऊंट चार सौ पैंतीस और गदहे छः हजार सात ६८ सौ बीस थे। और पितरों के घरानों के कुछ मुख्य मुख्य पुरुषों ने जब यहोवा के यरूशलेम में के भवन को आये तब परमेश्वर के भवन को उसी के स्थान में खड़ा करने के लिये अपनी अपनी ६९ इच्छा से कुछ दिया। उन्हों ने अपनी अपनी पूंजी के अनुसार इकसठ हजार दर्कमोन सोना और पांच हजार माने चांदी और याजकों के योग्य एक सौ अंगरखे अपनी अपनी इच्छा से उस काम ७० के खजाने में दे दिये। सो याजक और लेवीय और लोगों में से कुछ और गवैये और डेवढ़ीदार और नतीन लोग अपने अपने नगर में और सब इस्राएली अपने अपने नगरमें फिर बस गये॥

( वेदी का बनाया जाना. )

**३. जब** सातवां महीना आया और इस्राएली अपने अपने नगर में बसे थे तब लोग यरूशलेम में एक मन होकर २ इकट्ठे हुए। तब अपने भाई याजकों समेत योसादाक के पुत्र येशू ने और अपने भाइयों समेत शाल्तीएल के पुत्र जरुब्बाबेल ने कमर बांधकर इस्राएल के परमेश्वर की वेदी को बनाया कि उस पर होमबलि चढ़ाएं जैसे कि परमेश्वर के जन मूसा की व्यवस्था में लिखा ३ है। सो उन्हों ने वेदी को उस के स्थान पर खड़ा किया क्योंकि उन्हें देश देश के लोगों का भय रहा सो वे उस पर यहोवा के लिये होमबलि अर्थात दिन दिन सवेरे और सांझ के होमबलि ४ चढ़ाने लगे। और उन्हों ने झोंपड़ियों के पर्व को माना जैसे कि लिखा है और दिन दिन के होमबलि एक एक दिन की गिनती और नियम ५ के अनुसार चढ़ाये। और उस के पीछे नित्य होमबलि और नये नये चान्द और यहोवा के पवित्र किये हुए सब नियत पर्वों के बलि और अपनी अपनी इच्छा से यहोवा के लिये सब ६ स्वेच्छाबलि देनेहारों के बलि चढ़ाए। सातवें महीने के पहिले दिन से वे यहोवा को होमबलि चढ़ाने लगे परन्तु यहोवा के मन्दिर की नेव ७ तब लों न डाली गई थी। सो उन्हों ने पत्थर गढ़नेहारों और कारीगरों को रुपैया और सीदोनी और सोरी लोगों को खाने पीने की वस्तुएं और तेल दिया कि वे फारस के राजा कुस्रू के परवाने के अनुसार देवदारु की लकड़ी लबानोन से यापो के पास के समुद्र में पहुंचाएं॥

( मन्दिर की नेव डाली जानी. )

८ परमेश्वर के यरूशलेम में के भवन को आने के दूसरे बरस के दूसरे महीने में शाल्तीएल के पुत्र जरुब्बाबेल ने और योसादाक के पुत्र येशू ने और उन के और भाइयों ने जो याजक और लेवीय थे और जितने बंधुआई से यरूशलेम में आये थे उन्हों ने भी काम का आरंभ किया और बीस बरस वा उस से अधिक अवस्था के लेवीयों को यहोवा के भवन का काम चलाने ९ को ठहराया। सो येशू और उस के बेटे और भाई और कद्मीएल और उस के बेटे जो यहूदा के सन्तान थे और हेनादाद के सन्तान और उन के बेटे परमेश्वर के भवन में कारीगरों का १० काम चलाने को खड़े हुए। और जब राजों ने यहोवा के मन्दिर की नेव डाली तब अपने वस्त्र पहिने हुए और तुरहियां लिये हुए याजक और झांझ लिये हुए आसाप के वंश के लेवीय इस लिये ठहराये गये कि इस्राएलियों के राजा दाऊद की चलाई हुई रीति[1] के अनुसार यहोवा ११ की स्तुति करें। सो वे यह गा गाकर यहोवा की स्तुति और धन्यवाद करने लगे कि वह भला है और उस की करुणा इस्राएल पर सदा की है। और जब वे यहोवा की स्तुति करने लगे तब सब लोगों ने यह जानकर कि यहोवा के भवन की नेव अब पड़ रही है ऊंचे शब्द से जयजयकार किया। १२ परन्तु बहुतेरे याजक और लेवीय और पितरों के घरानों के मुख्य पुरुष अर्थात वे बूढ़े जिन्हों ने पहिला भवन देखा था जब इस भवन की नेव उन की आंखों के साम्हने पड़ी तब फूट फूटकर रोये और बहुतेरे आनन्द के १३ मारे ऊंचे शब्द से जयजयकार कर रहे थे। सो लोग आनन्द के जयजयकार का शब्द लोगों के रोने के शब्द से अलग पहिचान न सके क्योंकि लोग ऊंचे शब्द से जयजयकार कर रहे थे और वह शब्द दूर लों सुनाई देता था॥

(यहूदियों के शत्रुओं से मन्दिर के बनने का रोका जाना. )

**४. जब** यहूदा और बिन्यामीन के शत्रुओं ने यह सुना कि बंधुआई से छूटे हुए लोग इस्राएल के परमेश्वर यहोवा के लिये

(१) मूल में. दाऊद के हाथ।

CC-0. From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

२ मन्दिर बना रहे हैं, तब वे जरुब्बाबेल और पितरों के घरानों के मुख्य मुख्य पुरुषों के पास आकर उन से कहने लगे हमें भी अपने संग बनाने दो क्योंकि तुम्हारी नाईं हम भी तुम्हारे परमेश्वर की खोज में लगे हैं और अश्शूर का राजा एसर्हद्दोन जिस ने हमें यहां पहुंचाया उस के दिनों से हम उसी को बलि ३ चढ़ाते हैं। जरुब्बाबेल येशू और इस्राएल के पितरों के घरानों के मुख्य पुरुषों ने उन से कहा हमारे परमेश्वर के लिये भवन बनाने में तुम को हम से कुछ काम नहीं हम ही लोग एक संग होकर फारस के राजा कुस्रू की आज्ञा के अनुसार इस्राएल के परमेश्वर यहोवा के लिये उसे ४ बनाएंगे। तब उस देश के लोग यहूदियों के हाथ ढीले करने और उन्हें डराकर बनाने में रोकने ५ लगे, और रुपैया देकर उन का विरोध करने को वकील करके फारस के राजा कुस्रू के जीवन भर बरन फारस के राजा दारा के राज्य के समय लों यहूदियों की युक्ति निष्फल कर रक्खी॥

६ क्षयर्ष के राज्य के पहिले दिनों में तो उन्हों ने यहूदा और यरूशलेम के निवासियों का दोष- ७ पत्र लिख भेजा। फिर अर्तक्षत्र के दिनों में बिश्लाम मिथ्रदात और ताबेल ने अपने और सहचारियों समेत फारस के राजा अर्तक्षत्र को चिट्ठी लिखी और चिट्ठी अरामी अक्षरों और ८ अरामी भाषा में लिखी गई। अर्थात रहूम राजमंत्री और शिम्शै मंत्री ने यरूशलेम के विरुद्ध राजा अर्तक्षत्र को इस आशय की चिट्ठी लिखी। ९ उस समय रहूम राजमंत्री और शिम्शै मंत्री और उन के और सहचारियों ने अर्थात दीनी अपर्सत्की तर्पली अफारसी एरेकी बाबेली १० शूशनी देहवी एलामी, आदि जातियों ने जिन्हें महान और प्रधान ओस्नप्पर ने पार ले आकर शोमरोन नगर में और महानद के इस पार के शेष देश में बसाया एक चिट्ठी लिखी इत्यादि। ११ जो चिट्ठी उन्हों ने अर्तक्षत्र राजा को लिखी उस की यह नकल है, तेरे दास जो महानद के १२ पार के मनुष्य हैं इत्यादि। राजा को यह विदित हो कि जो यहूदी तेरे पास से चले आये सो हमारे पास यरूशलेम को पहुंचे हैं वे उस दंगैत और घिनौने नगर को बसा रहे हैं बरन उस की शहरपनाह को खड़ा कर चुके और उस १३ की नेव को जोड़ चुके हैं। अब राजा को विदित हो कि यदि वह नगर बसाया जाए और उस की शहरपनाह बन चुके तो वे लोग कर चूंगी और राहदारी फिर न देंगे और अन्त में राजाओं की हानि होगी। हम लोग तो राजमन्दिर का १४ नमक खाते हैं और उचित नहीं कि राजा का अनादर हमारे देखते हो इस कारण हम यह चिट्ठी भेजकर राजा को चिता देते हैं, इस लिये १५ कि तेरे पुरखाओं के इतिहास की पुस्तक में खोज किई जाए तब इतिहास की पुस्तक में तू यह पाकर जान लेगा कि वह नगर बलवा करनेहारा और राजाओं और प्रान्तों की हानि करनेहारा है और प्रचीन काल से उस में बलवा मचता आया है और इस कारण वह नगर नाश भी किया गया। हम राजा को चिता रखते हैं कि यदि १६ वह नगर बसाया जाय और उस की शहरपनाह बन चुके तो इस कारण से महानद के इस पार तेरा कोई भाग न रह जाएगा। तब राजा १७ ने रहूम राजमंत्री और शिम्शै मंत्री और शोमरोन और महानद के इस पार रहनेहारे उन के और सहचारियों के पास यह उत्तर भेजा कि कुशल इत्यादि। जो चिट्ठी तुम लोगों ने १८ हमारे पास भेजी सो मेरे साम्हने पढ़कर साफ साफ सुनाई गई। और मेरी आज्ञा से खोज किये १९ जाने पर जान पड़ा है कि वह नगर प्राचीनकाल से राजाओं के विरुद्ध सिर उठाता आया और उस में दंगा और बलवा होता आया है। यरूशलेम के सामर्थी राजा भी हुए जो महानद २० के पार के सारे देश पर राज्य करते थे और कर चूंगी और राहदारी उन को दिई जाती थी। सो २१ अब आज्ञा प्रचारो कि वे मनुष्य रोके जाएं और जब लों मेरी ओर से आज्ञा न मिले तब लों वह नगर बनाया न जाए। और चौकस रहो कि २२ इस बात में ढीले न होना राजाओं की हानि करनेवाली वह बुराई क्यों बढ़ने पाए। जब २३ राजा अर्तक्षत्र की यह चिट्ठी रहूम और शिम्शै मंत्री और उन के सहचारियों को पढ़ कर सुनाई गई तब वे उतावली करके यरूशलेम को यहूदियों के पास गये और भुजबल और बरियाई से उन को रोक दिया। तब परमेश्वर के यरूशलेम २४ में के भवन का काम रुक गया और फारस के राजा दारा के राज्य के दूसरे बरस लों रुका रहा॥

(मन्दिर के बनने का राजा की आज्ञा से निपटाया जाना)

**५.** तब हाग्गै नाम नबी और इद्दो का पोता जकर्याह यहूदा और यरूशलेम के यहूदियों से नबूवत करने लगे इस्राएल

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


के परमेश्वर के नाम से उन्हों ने उन से नबूवत
२ किई। सो शाल्तीएल का पुत्र जरुब्बाबेल श्रीर योसादाक का पुत्र येशू कमर बान्धकर परमेश्वर के यरूशलेम में के भवन को बनाने लगे श्रीर परमेश्वर के वे नबी उन का साथ देते
३ रहे। उसी समय महानद के इस पार का तत्तनै नाम अधिपति श्रीर शतर्बोजनै अपने सहचारियों समेत उन के पास जाकर यों पूछने लगे कि इस भवन के बनाने श्रीर इस शहरपनाह के खड़े करने की किस ने तुम को आज्ञा
४ दिई है। तब हम लोगों ने उन से यह कहा कि इस भवन के बनानेवालों के क्या क्या नाम
५ हैं। परन्तु यहूदियों के पुरनियों के परमेश्वर की दृष्टि उन पर रही सो जब लों इस बात की चर्चा दारा से न किई गई श्रीर इस के विषय चिट्ठी के द्वारा उत्तर न मिला तब लों उन्हों ने इन को न रोका॥

६ जो चिट्ठी महानद के इस पार के अधिपति तत्तनै श्रीर शतर्बोजनै श्रीर महानद के इस पार के उन के सहचारी अपार्सकियों ने राजा दारा के पास भेजी उस की नकल यह है।
७ उन्हों ने उस को एक चिट्ठी लिखी जिस में यह लिखा था कि राजा दारा का कुशल क्षेम सब
८ प्रकार से हो। राजा को विदित हो कि हम लोग यहूदा नाम प्रान्त में महान परमेश्वर के भवन के पास गये थे, वह बड़े बड़े पत्थरों से बन रहा है श्रीर उस की भीतों में कड़ियां जुड़ रही हैं श्रीर यह काम उन लोगों से फुर्ती के
९ साथ हो रहा श्रीर सुफल भी हो जाता है। सो हम ने उन पुरनियों से यों पूछा कि यह भवन बनवाने श्रीर यह शहरपनाह खड़ी करने की
१० आज्ञा किस ने तुम्हें दिई। श्रीर हम ने उन के नाम भी पूछे कि हम उन के मुख्य पुरुषों के नाम
११ लिख कर तुझ को जता सकें। श्रीर उन्हों ने हमें यों उत्तर दिया कि हम तो आकाश श्रीर पृथिवी के परमेश्वर के दास हैं श्रीर जिस भवन को बहुत बरस हुए इस्राएलियों के एक बड़े राजा ने बनाकर तैयार किया था उसी को
१२ हम बना रहे हैं। जब हमारे पुरखाओं ने स्वर्ग के परमेश्वर को रिस दिलाई थी तब उस ने उन्हें बाबेल के कस्दी राजा नबूकद्नेस्सर के हाथ में कर दिया श्रीर उसने इस भवन को नाश किया श्रीर लोगों को बंधुआ करके बाबेल को
१३ ले गया। पर बाबेल के राजा कुस्रू के पहिले बरस में उसी कुस्रू राजा ने परमेश्वर के इस भवन के बनाने की आज्ञा दिई। श्रीर परमे-
१४ श्वर के भवन के जो सोने श्रीर चान्दी के पात्र नबूकद्नेस्सर यरूशलेम में के मन्दिर में से निकलवाकर बाबेल में के मन्दिर में ले गया था उन को राजा कुस्रू ने बाबेल में के मन्दिर में से निकलवाकर शेशबस्सर नाम एक पुरुष को जिसे उस ने अधिपति ठहरा दिया सौंप
१५ दिया। श्रीर उस ने उस से कहा ये पात्र ले जाकर यरूशलेम में के मन्दिर में रख श्रीर परमेश्वर का वह भवन अपने स्थान पर बनाया
१६ जाए। तब उसी शेशबस्सर ने आकर परमेश्वर के यरूशलेम में के भवन की नेव डाली श्रीर तब से अब लों यह बन रहा है पर अब लों नहीं बन
१७ चुका। सो अब यदि राजा को भाए तो बाबेल में के राजभण्डार में इस बात की खोज किई जाए कि राजा कुस्रू ने सचमुच परमेश्वर के यरूशलेम में के भवन के बनवाने की आज्ञा दिई थी वा नहीं तब राजा इस विषय में अपनी इच्छा हम को जताए॥

**६. तब** राजा दारा की आज्ञा से बाबेल के पुस्तकालय में जहां खजाना
२ भी रहता था खोज किई गई। श्रीर मादै नाम प्रान्त के अहमता नगर के राजगढ़ में एक पुस्तक मिली जिस में यह वृत्तान्त लिखा था कि,
३ राजा कुस्रू के पहिले बरस में उसी कुस्रू राजा ने यह आज्ञा दिई कि परमेश्वर के यरूशलेम में के भवन के विषय, वह भवन अर्थात वह स्थान जिस में बलिदान किये जाते थे सो बनाया जाए श्रीर उस की नेव दृढ़ता से डाली जाए उस की ऊंचाई श्रीर चौड़ाई साठ साठ हाथ की हो।
४ उस में तीन रद्दे भारी भारी पत्थरों के हों श्रीर एक परत नई लकड़ी का हो श्रीर इन की
५ लागत राजभवन में से दिई जाए। श्रीर परमेश्वर के भवन के जो सोने श्रीर चांदी के पात्र नबूकद्नेस्सर ने यरूशलेम में के मन्दिर में से निकलवा कर बाबेल को पहुंचा दिये थे सो लौटाकर यरूशलेम में के मन्दिर के अपने अपने स्थान पर पहुंचाये जाएं श्रीर तू उन्हें परमेश्वर के
६ भवन में रख देना। सो अब हे महानद के पार के अधिपति तत्तनै हे शतर्बोजनै तुम अपने सहचारी महानद के पार के अपार्सकियों समेत
७ [illegible] परमेश्वर के उस भवन के

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


काम को रहने दो यहूदियों का अधिपति और यहूदियों के पुरनिये परमेश्वर के उस भवन को उसी के स्थान पर बनाने पाएं। ८ बरन मैं आज्ञा देता हूं कि तुम्हें यहूदियों के उन पुरनियों से ऐसा बर्ताव करना होगा कि परमेश्वर का वह भवन बनाया जाए अर्थात राजा के धन में से महानद के पार के कर में से उन पुरुषों को फुर्ती के साथ खर्चा दिया ९ जाए ऐसा न हो कि उन को रुकना पड़े। और क्या बछड़े क्या मेढ़े क्या मेम्ने स्वर्ग के परमेश्वर के होमबलियों के लिये जिस जिस वस्तु का उन्हें प्रयोजन हो और जितना गेहूं लोन दाखमधु और तेल यरूशलेम में के याजक कहें सो सब उन्हें बिना भूल चूक दिन दिन दिया जाए, १० इस लिये कि वे स्वर्ग के परमेश्वर को सुखदायक सुगंधवाले बलि चढ़ाकर राजा और राजकुमारों ११ के दीर्घायु के लिये प्रार्थना किया करें। फिर मैं ने आज्ञा दिई है कि जो कोई यह आज्ञा टाले उस के घर में से कड़ी निकाली जाए और उस पर वह आप चढ़ाकर जकड़ा जाए और उस का घर इस अपराध के कारण घूरा बनाया जाए। १२ और परमेश्वर जिस ने वहां अपने नाम का निवास ठहराया है सो क्या राजा क्या प्रजा उन सभों को उलट दे जो यह आज्ञा टालने और परमेश्वर के भवन को जो यरूशलेम में है नाश करने के लिये हाथ बढ़ाएं। मुझ दारा ने यह आज्ञा दिई है फुर्ती से ऐसा ही करना॥

१३ तब महानद के इस पार के अधिपति तत्तनै और शतर्बोजनै और उन के सहचारियों ने दारा राजा के चिट्ठी भेजने के कारण उसी के अनुसार १४ फुर्ती से किया। सो यहूदी पुरनिये हाग्गै नबी और इद्दो के पोते जकर्याह के नबूवत करने से मन्दिर को बनाते रहे और कृतार्थ भी हुए और इस्राएल के परमेश्वर की आज्ञा के अनुसार और फारस के राजा कुस्रू दारा और अर्तक्षत्र की आज्ञाओं के अनुसार बनाते बनाते उसे पूरा १५ करने पाये। सो वह भवन राजा दारा के राज्य के छठवें बरस में अदार महीने के तीसरे दिन १६ को बन चुका। तब इस्राएली अर्थात याजक लेवीय और और जितने बंधुआई से आये थे उन्हों ने परमेश्वर के उस भवन की प्रतिष्ठा १७ उत्सव के साथ किई। और उस भवन की प्रतिष्ठा में उन्हों ने एक सौ बैल दो सौ मेढ़े और चार सौ मेम्ने और फिर सारे इस्राएल के निमित्त पापबलि करके इस्राएल के गोत्रों की गिनती के अनुसार बारह बकरे चढ़ाये। तब १८ जैसे मूसा की पुस्तक में लिखा है वैसे उन्हों ने परमेश्वर की आराधना के लिये जो यरूशलेम में है बारी बारी के याजकों और दल दल के लेवीयों को ठहरा दिया॥

फिर पहिले महीने के चौदहवें दिन को बंधु- १९ आई से आये हुए लोगों ने फसह माना। क्योंकि याजकों और लेवीयों ने एक मन होकर २० अपने अपने को शुद्ध किया था सो वे सब के सब शुद्ध थे और उन्हों ने बंधुआई से आये हुए सब लोगों और अपने भाई याजकों के और अपने अपने लिये फसह के पशु बलि किये। तब बंधुआई से लौटे हुए इस्राएली और २१ जितने उस देश की अन्यजातियों की अशुद्धता से इस लिये अलग होकर यहूदियों से मिल गये थे कि इस्राएल के परमेश्वर यहोवा की खोज करें उन सभों ने भोजन किया, और अखमीरी रोटी २२ का पर्व सात दिन लों आनन्द के साथ मानते रहे क्योंकि यहोवा ने उन्हें आनन्दित किया था और अश्शूर के राजा का मन उन की ओर ऐसा फेर दिया था कि उस ने परमेश्वर अर्थात इस्राएल के परमेश्वर के भवन के काम में उन को हियाव बंधाया था॥

(एज्रा का राजा की ओर से यरूशलेम को भेजा जाना।)

**७. इन** बातों के पीछे अर्थात फारस के राजा अर्तक्षत्र के दिनों में एज्रा बाबेल से यरूशलेम को गया वह सरायाह का पुत्र था और सरायाह अजर्याह का पुत्र था अजर्याह हिल्किय्याह का, हिल्किय्याह शल्लूम का २ शल्लूम सादोक का सादोक अहीतूब का, अहीतूब अमर्याह का अमर्याह अजर्याह का ३ अजर्याह मरायोत का, मरायोत जरह्याह का ४ जरह्याह उज्जी का उज्जी बुक्की का, बुक्की अबीशू ५ का अबीशू पीनहास का पीनहास एलाजार का और एलाजर हारून महायाजक का पुत्र था। वह एज्रा मूसा की व्यवस्था के विषय जिसे ६ इस्राएल के परमेश्वर यहोवा ने दिई थी निपुण शास्त्री था और उस के परमेश्वर यहोवा की कृपादृष्टि[1] जो उस पर रही इस के अनुसार राजा ने उस का सारा मांगा बर दे दिया।

(१) मूल में, हाथ।

CC-0. From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



और कितने इस्राएली और याजक लेवीय गवैये ७ और नतीन अर्तक्षत्र राजा के सातवें बरस में ८ यरूशलेम को गये। और वह राजा के सातवें बरस के पांचवें महीने में यरूशलेम को पहुंचा। ९ पहिले महीने के पहिले दिन को तो वह बाबेल से चल दिया और उस के परमेश्वर की कृपादृष्टि[1] उस पर रही इस से पांचवें महीने के पहिले १० दिन वह यरूशलेम को पहुंचा। क्योंकि एज्रा ने यहोवा की व्यवस्था का अर्थ बूझ लेने और उस के अनुसार चलने और इस्राएल में विधि और नियम सिखाने के लिये अपना मन लगाया था॥

११ जो चिट्ठी राजा अर्तक्षत्र ने एज्रा याजक और शास्त्री को दिई जो यहोवा की आज्ञाओं के वचनों का और उस की इस्राएलियों में चलाई हुई विधियों का शास्त्री था उस की नकल यह है अर्थात, १२ एज्रा याजक जो स्वर्ग के परमेश्वर की व्यवस्था का पूर्ण शास्त्री है उस को अर्तक्षत्र महाराजा- १३ धिराज की ओर से इत्यादि। मैं यह आज्ञा देता हूं कि मेरे राज्य में जितने इस्राएली और उन के याजक और लेवीय अपनी इच्छा से यरूशलेम १४ जाने चाहें सो तेरे संग जाने पाएं। तू तो राजा और उस के सातों मंत्रियों की ओर से इस लिये भेजा जाता है कि अपने परमेश्वर की व्यवस्था के विषय जो तेरे पास है यहूदा १५ और यरूशलेम की दशा बूझ ले, और जो चांदी सोना राजा और उस के मंत्रियों ने इस्राएल के परमेश्वर को जिस का निवास १६ यरूशलेम में है अपनी इच्छा से दिया है, और जितना चांदी सोना सारे बाबेल प्रान्त में तुझे मिलेगा और जो कुछ लोग और याजक अपनी इच्छा से अपने परमेश्वर के भवन के लिये जो १७ यरूशलेम में है देंगे उस को ले जाए। इस कारण तू उस रुपैये से फुर्ती के साथ बैल मेढ़े और मेम्ने उन के योग्य अन्नबलि और अर्घ की वस्तुओं समेत मोल ले और उस वेदी पर चढ़ाना जो तुम्हारे परमेश्वर के यरूशलेम में के १८ भवन में है। और जो चांदी सोना बचा रहे उस से जो कुछ तुझे और तेरे भाइयों को उचित जान पड़े सोई अपने परमेश्वर की इच्छा १९ के अनुसार करना। और तेरे परमेश्वर के भवन की उपासना के लिये जो पात्र तुझे सौंपे जाते हैं उन्हें यरूशलेम के परमेश्वर के साम्हने दे देना। और इन से अधिक जो कुछ तुझे २० अपने परमेश्वर के भवन के लिये आवश्यक जानकर देना पड़े सो राजखजाने में से दे देना। मैं अर्तक्षत्र राजा यह आज्ञा देता हूं कि तुम २१ महानद के पार के सब खजांचियों से जो कुछ एज्रा याजक जो स्वर्ग के परमेश्वर की व्यवस्था का शास्त्री है तुम लोगों से चाहे वह फुर्ती के साथ किया जाए, अर्थात सौ किक्कार २२ तक चांदी सौ कोर तक गेहूं सौ बत लों दाखमधु सौ बत लों तेल और लोन जितना चाहिये उतना दिया जाए। जो जो आज्ञा स्वर्ग के परमे- २३ श्वर की ओर से मिले ठीक उसी के अनुसार स्वर्ग के परमेश्वर के भवन के लिये किया जाए राजा और राजकुमारों के राज्य पर परमेश्वर का क्रोध तो क्यों भड़कने पाए। फिर हम तुम को २४ चिता देते हैं कि परमेश्वर के उस भवन के किसी याजक लेवीय गवैये डेवढ़ीदार नतीन वा और किसी सेवक से कर चुंगी वा राहदारी लेने की आज्ञा नहीं है। फिर हे एज्रा तेरे परमे- २५ श्वर से मिली हुई बुद्धि के अनुसार जो तुझ में है न्यायियों और विचारकरनेहारों को ठहराना जो महानद के पार रहनेहारे उन सब लोगों में जो तेरे परमेश्वर की व्यवस्था जानते हों न्याय किया करें और जो जो उन्हें न जानते हों उन को तुम सिखाया करो। और जो कोई २६ तेरे परमेश्वर की व्यवस्था और राजा की व्यवस्था न माने उस को दण्ड फुर्ती से दिया जाए चाहे प्राणदण्ड चाहे देश निकाला चाहे माल जब्त किया जाना चाहे कैद करना॥

धन्य है हमारे पितरों का परमेश्वर यहोवा २७ जिस ने ऐसी मनसा राजा के मन में उत्पन्न किई है कि यहोवा के यरूशलेम में के भवन को संवारे, और मुझ पर राजा और उस के २८ मंत्रियों और राजा के सब बड़े बड़े हाकिमों को दयालु किया। सो मेरे परमेश्वर यहोवा की कृपादृष्टि[1] जो मुझ पर हुई इस के अनुसार मैं ने हियाव बांधा और इस्राएल में से कितने मुख्य पुरुषों को इकट्ठे किया जो मेरे संग चलें॥

(एज्रा का सहचारियों समेत यरूशलेम को पहुंचना.)

८ उन के पितरों के घरानों के मुख्य मुख्य पुरुष ये हैं और जो लोग राजा अर्तक्षत्र के राज्य में बाबेल से मेरे

(१) मूल में. भला हाथ।

(१) मूल में. हाथ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

संग यरूशलेम को गये उन की वंशावली यह है । २ अर्थात पीनहास के वंश में से गेर्शोम ईतामार के वंश में से दानिय्येल दाऊद के वंश में से ३ हत्तूश, शकन्याह के वंश के, परोश के वंश में से जकर्याह जिस के संग डेढ़ सौ पुरुषों की वंशा- ४ वली हुई । पहत्मोआब के वंश में से जरह्याह का पुत्र एल्यहोएनै जिस के संग दो सौ पुरुष ५ थे । शकन्याह के वंश में से यहजीएल का पुत्र ६ जिस के संग तीन सौ पुरुष थे । आदीन के वंश में से योनातान का पुत्र एबेद जिस के संग ७ पचास पुरुष थे । एलाम के वंश में से अतल्याह का पुत्र यशायाह जिस के संग सत्तर पुरुष थे । ८ शपत्याह के वंश में से मीकाएल का पुत्र जब- ९ द्याह जिस के संग अस्सी पुरुष थे । योआब के वंश में से यहीएल का पुत्र ओबद्याह जिस के १० संग दो सौ अठारह पुरुष थे । शलोमीत के वंश में से योसिप्याह का पुत्र जिस के संग एक ११ सौ साठ पुरुष थे । बेबै के वंश में से बेबै का पुत्र जकर्याह जिस के संग अट्ठाईस पुरुष थे । १२ अज्गाद के वंश में से हक्कातान का पुत्र योहा- १३ नान जिस के संग एक सौ दस पुरुष थे । अदो- नीकाम के वंश में से जो पीछे गये उन के ये नाम हैं अर्थात एलीपेलेत यीएल और शमायाह १४ और उन के संग साठ पुरुष थे । और बिग्वै के वंश में से ऊतै और जब्बूद थे और उन के संग सत्तर पुरुष थे ॥

१५ इन को मैं ने उस नदी के पास जो अहवा की ओर बहती है इकट्ठा कर लिया और वहां हम लोग तीन दिन डेरे डाले रहे और मैं ने वहां लोगों और याजकों को देख लिया पर १६ किसी लेवीय को न पाया । सो मैं ने एलीएजेर अरीएल शमायाह एल्नातान यारीब एल्ना- तान नातान जकर्याह और मशुल्लाम को जो मुख्य पुरुष थे और योयारीब और एलनातान १७ को जो बुद्धिमान थे बुलवाकर, इद्दो के पास जो कासिप्या नाम स्थान का प्रधान था भेज दिया और उन को समझा दिया कि कासिप्या स्थान में इद्दो और उस के भाई नतीन लोगों से क्या क्या कहना कि वे हमारे पास हमारे परमे- श्वर के भवन के लिये सेवा टहल करनेहारों को १८ ले आएं । और हमारे परमेश्वर की कृपादृष्टि[1] जो हम पर हुई इस के अनुसार वे हमारे पास ईश्शेकेल[1] को जो इस्राएल के परपोता और लेवी के पोता महली के वंश में से था और शेरेब्याह को और उस के पुत्रों और भाइयों को अर्थात अठारह जनों को, १९ और हशब्याह को और उस के संग मरारी के वंश में से यशायाह को और उस के पुत्रों और भाइयों को अर्थात बीस २० जनों को, और नतीन लोगों में से जिन्हें दाऊद और हाकिमों ने लेवीयों की सेवा करने को ठहराया था दो सौ बीस नतीनों को ले २१ आये । इन सभों के नाम लिखे हुए थे । तब मैं ने वहां अर्थात अहवा नदी के तीर पर उपवास का प्रचार इस आशय से किया कि हम परमेश्वर के साम्हने दीन हों और उस से अपने और अपने बालबच्चों और अपनी सारी संपत्ति के २२ लिये सरल यात्रा मांगें । क्योंकि मैं मार्ग में के शत्रुओं से बचने के लिये सिपाहियों का दल और सवार राजा से मांगने से लजाता था क्योंकि हम राजा से यह कह चुके थे कि हमारा परमेश्वर अपने सब खोजियों पर तो उन की भलाई के लिये कृपादृष्टि[2] रखता पर जो उसे त्याग देते हैं उस का बल और कोप उन के २३ विरुद्ध है । सो इस विषय हम ने उपवास करके अपने परमेश्वर से प्रार्थना किई और उस ने २४ हमारी सुनी । तब मैं ने मुख्य याजकों में से बारह पुरुषों को अर्थात शेरेब्याह हशब्याह २५ और इन के दस भाइयों को अलग करके, जो चांदी सोना और पात्र राजा और उस के मंत्रियों और उस के हाकिमों और जितने इस्राएली हाजिर थे उन्हों ने हमारे परमेश्वर के भवन के लिये भेंट दिये थे उन्हें तौलकर २६ उन को दिया । अर्थात मैं ने उन के हाथ में साढ़े छः सौ किक्कार चांदी सौ किक्कार चांदी के पात्र २७ सौ किक्कार सोना, हजार दर्कमोन के सोने के बीस कटोरे और सोने सरीखे अनमोल चोखे चमकनेहारे पीतल के दो पात्र तौलकर दे दिये । २८ और मैं ने उन से कहा तुम तो यहोवा के लिये पवित्र हो और ये पात्र भी पवित्र हैं और यह चांदी और सोना भेंट का है जो तुम्हारे पितरों के परमेश्वर यहोवा के लिये प्रसन्नता २९ से दिई गई । सो जागते रहो और जब लों तुम इन्हें यरूशलेम में प्रधान याजकों और लेवीयों और इस्राएल के पितरों के घरानों के प्रधानों के

(१) मूल में. हाथ ।

(१) वा. एक बुद्धिमान पुरुष । (२) मूल में. हाथ ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

साम्हने यहोवा के भवन की कोठरियों में तौलकर न दो तब लों इन की रक्षा करते रहो।
३० तब याजकों और लेवीयों ने चांदी सोने और पात्रों को तौलकर लिया कि उन्हें यरूशलेम को हमारे परमेश्वर के भवन में पहुंचाएं ॥
३१ पहिले महीने के बारहवें दिन को हम ने अहवा नदी से कूच करके यरूशलेम का मार्ग लिया और हमारे परमेश्वर की कृपादृष्टि[1] हम पर रही और उस ने हम को शत्रुओं और मार्ग पर घात लगानेहारों के हाथ से बचाया।
३२ निदान हम यरूशलेम को पहुंचे और वहां तीन
३३ दिन रहे। फिर चौथे दिन वह चांदी सोना और पात्र हमारे परमेश्वर के भवन में ऊरीयाह के पुत्र मरेमोत याजक के हाथ में तौलकर दिये गये और उस के संग पीनहास का पुत्र एलाजार था और उन के संग येशू का पुत्र योजाबाद लेवीय और बिन्नूई का पुत्र नोअद्याह
३४ लेवीय थे। वे सब वस्तुएं गिनी और तौली गईं और उन की सारी तौल उसी समय लिखी
३५ गई। जो बंधुआई से आये थे उन्हों ने इस्राएल के परमेश्वर के लिये होमबलि चढ़ाये अर्थात सारे इस्राएल के निमित्त बारह बछड़े छियानवे मेढ़े और सतहत्तर मेम्ने और पापबलि के लिये बारह बकरे यह सब यहोवा के लिये होमबलि
३६ था। तब उन्हों ने राजा की आज्ञाएं महानद के इस पार के उस के अधिकारियों और अधिपतियों को दिईं और उन्हों ने इस्राएली लोगों और परमेश्वर के भवन के काम की सहायता किई ॥

( यहूदा के पाप के कारण एज्रा की प्रार्थना. )

९. जब ये काम हो चुके तब हाकिम मेरे पास आकर कहने लगे न तो इस्राएली लोग न याजक न लेवीय देश देश के लोगों से न्यारे हुए बरन उन के से अर्थात कनानियों हित्तियों परिज्जियों यबूसियों अम्मोनियों मोआबियों मिस्रियों और एमोरियों के
२ से घिनौने काम करते हैं। क्योंकि उन्हों ने उन की बेटियों में से अपने और अपने बेटों के लिये स्त्रियां कर लिई हैं और पवित्र वंश देश देश के लोगों में मिल गया है बरन हाकिम और सर-
३ दार इस विश्वासघात में मुख्य हुए हैं। यह बात सुनकर मैं ने अपने वस्त्र और बागे को फाड़ा और अपने सिर और डाढ़ी के बाल नोचे और विस्मित होकर बैठा रहा। तब
४ जितने लोग इस्राएल के परमेश्वर के वचन सुनकर बंधुआई से आये हुए लोगों के विश्वासघात के कारण थरथराते थे सब मेरे पास इकट्ठे हुए और मैं सांझ की भेंट के समय लों विस्मित होकर बैठा रहा। पर सांझ की भेंट के
५ समय मैं वस्त्र और बागा फाड़े हुए उपवास की दशा में उठा फिर घुटनों के बल झुका और अपने हाथ अपने परमेश्वर यहोवा की ओर फैला कर, कहा हे मेरे परमेश्वर मुझे तेरी ओर
६ अपना मुंह उठाते लाज आती है और हे मेरे परमेश्वर मेरा मुंह काला है क्योंकि हम लोगों के अधर्म्म के काम हमारे सिर पर बढ़ गये हैं और हमारा दोष बढ़ते बढ़ते आकाश लों पहुंचा है। अपने पुरखाओं के दिनों से ले
७ आज के दिन लों हम बड़े दोषी हैं और अपने अधर्म्म के कामों के कारण हम अपने राजाओं और याजकों समेत देश देश के राजाओं के हाथ में किये गये कि तलवार बंधुआई लूटे जाने और मुंह काले हो जाने की विपत्तियों में पड़ें जैसे कि आज हमारी दशा है। और अब
८ थोड़े दिन से हमारे परमेश्वर यहोवा का अनुग्रह हम पर हुआ है कि हम में से कोई कोई बच निकले और हम को उस के पवित्र स्थान में एक खूंटी मिली और हमारे परमेश्वर ने हमारी आंखों में ज्योति आने दिई और दासत्व में हम को थोड़ा सा नया जीवन मिला। हम
९ दास तो हैं ही पर हमारे दासत्व में हमारे परमेश्वर ने हम को नहीं छोड़ दिया बरन फारस के राजाओं को हम पर ऐसे कृपालु किया कि हम नया जीवन पाकर अपने परमेश्वर के भवन को उठाने और उस के खंडहरों को सुधारने पाये और हमें यहूदा और यरूशलेम में आड़ मिली। और अब
१० हे हमारे परमेश्वर इस के पीछे हम क्या कहें यही कि हम ने तेरी उन आज्ञाओं को तोड़ दिया है,
११ जो तू ने यह कहकर अपने दास नबियों के द्वारा दिईं कि जिस देश के अधिकारी होने को तुम जाने पर हो वह तो देश देश के लोगों की अशुद्धता के कारण और उन के घिनौने कामों के कारण अशुद्ध देश है उन्हों ने तो उसे एक सिवाने से दूसरे सिवाने लों अपनी अशुद्धता से भर दिया है। सो अब तुम न तो
१२ अपनी बेटियां उन के बेटों को ब्याह देना न

(१) मूल में. हाथ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


उन की बेटियों से अपने बेटों का व्याह करना और न कभी उन का कुशल क्षेम चाहना इस लिये कि तुम बल पकड़ो और उस देश के अच्छे अच्छे पदार्थ खाने पाओ और उसे ऐसा छोड़ जाओ कि वह तुम्हारे वंश का अधिकार १३ सदा बना रहे। और उस सब के पीछे जो हमारे बुरे कामों और बड़े दोष के कारण हम पर बीता है जब हे हमारे परमेश्वर तू ने हमारे अधर्म्म के बराबर हमें दण्ड नहीं दिया बरन १४ हम में से इतनों को बचा रक्खा है, तो क्या हम तेरी आज्ञाओं को फिर तोड़कर इन घिनौने काम करनेहारे लोगों से समधियाना करें। क्या तू हम पर यहां तक कोप न करेगा कि हम मिट जाएंगे और न तो कोई बचेगा न कोई १५ छूटा रहेगा। हे इस्राएल के परमेश्वर यहोवा तू तो धर्म्मी है हम बचकर छूटे हो हैं जैसे कि आज देख पड़ता है देख हम तेरे साम्हने दोषी हैं इस कारण से कोई तेरे साम्हने खड़ा नहीं रह सकता॥

( यहूदियों का अन्यजाति स्त्रियों को दूर करना. )

**१०. जब** एज्रा परमेश्वर के भवन के साम्हने पड़ा रोता हुआ प्रार्थना और पाप का अंगीकार कर रहा था तब इस्राएल में से पुरुषों स्त्रियों और लड़केबालों की एक बहुत बड़ी मण्डली उस के पास जुड़ गई और लोग बिलक बिलक २ रो रहे थे। तब यहीएल का पुत्र शकन्याह जो एलाम की सन्तान में का था एज्रा से कहने लगा हम लोगों ने इस देश के लोगों में से अन्यजाति स्त्रियां व्याह कर अपने परमेश्वर का विश्वासघात तो किया है पर इस ३ दशा में भी इस्राएल के लिये आशा है। सो अब हम अपने परमेश्वर से यह वाचा बांधें कि हम प्रभु की सम्मति और अपने परमेश्वर की आज्ञा सुनकर थरथरानेहारों की सम्मति के अनुसार ऐसी सब स्त्रियों को और उन के लड़केबालों को दूर करें और व्यवस्था के अनु४ सार काम किया जाए। तू उठ क्योंकि यह काम तेरा ही है और हम तेरे साथ हैं सो ५ हियाव बांधकर इस काम में लग जा। तब एज्रा उठा और याजकों लेवीयों और सब इस्राएलियों के प्रधानों को यह किरिया खिलाई कि हम इसी वचन के अनुसार करेंगे और उन्हों ने वैसी ही किरिया खाई। तब एज्रा परमेश्वर ६ के भवन के साम्हने से उठा और एल्याशीब के पुत्र योहानान की कोठरी में गया और वहां पहुंचकर न तो रोटी खाई न पानी पिया क्योंकि वह बंधुआई से आये हुओं के विश्वासघात के कारण शोक करता रहा। तब उन्हों ७ ने यहूदा और यरूशलेम में रहनेहारे बंधुआई से आये हुए सब लोगों में यह प्रचार कराया कि तुम यरूशलेम में इकट्ठे हो, और जो कोई ८ हाकिमों और पुरनियों की सम्मति न माने और तीन दिन लों न आए उस की सारी धनसंपत्ति सत्यानाश किई जाएगी और वह आप बंधुआई से आये हुओं की सभा से अलग किया जाएगा। सो यहूदा और बिन्यामीन के सब ९ मनुष्य तीन दिन के भीतर यरूशलेम में इकट्ठे हुए यह तो नौवें महीने के बीसवें दिन हुआ और सब लोग परमेश्वर के भवन के चौक में उस विषय के कारण और झड़ी के मारे कांपते हुए बैठे रहे। तब एज्रा याजक खड़ा होकर उन १० से कहने लगा तुम लोगों ने विश्वासघात करके अन्यजाति स्त्रियां व्याह लिई और इस से इस्राएल का दोष बढ़ गया है। सो अब अपने ११ पितरों के परमेश्वर यहोवा के साम्हने अपना पाप मान लो और उस की इच्छा पूरी करो और इस देश के लोगों से और अन्यजाति स्त्रियों से न्यारे हो जाओ। तब सारी मण्डली के लोगों १२ ने ऊंचे शब्द से कहा जैसा तू ने कहा है वैसा ही हमें करना उचित है। पर लोग बहुत हैं १३ और झड़ी का समय है और हम बाहर खड़े नहीं रह सकते और यह दो एक दिन का काम नहीं है क्योंकि हम ने इस बात में बड़ा अपराध किया है। सारी मण्डली की ओर से हमारे १४ हाकिम ठहराये जाएं और जब लों हमारे परमेश्वर का भड़का हुआ कोप हम पर से दूर न हो और यह काम निपट न जाए तब लों हमारे नगरों के जितने निवासियों ने अन्यजाति स्त्रियां व्याह लिई हों सो नियत समयों पर आया करें और उन के संग एक एक नगर के पुरनिये और न्यायी आएं। इस के विरुद्ध केवल असाहेल के पुत्र १५ योनातान और तिक्वा के पुत्र यहूजयाह खड़े हुए और मशुल्लाम और शब्बतै लेवीयों ने उन का सहारा किया। पर बंधुआई से आये हुए लोगों १६ ने वैसा ही किया। सो एज्रा याजक और पितरों के घरानों के कितने मुख्य पुरुष अपने अपने

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

पितरों के घराने के अनुसार अपने सब नाम लिखाकर अलग किये गये और दसवें महीने के पहिले दिन को इस बात की तहकीकात के लिये १७ बैठने लगे। और पहिले महीने के पहीले दिन लों उन्हों ने उन सब पुरुषों की बात निपटा दिई जिन्हों ने अन्यजाति स्त्रियों को व्याह १८ लिया था। और याजकों की सन्तान में से ये जन पाये गये जिन्हों ने अन्यजाति स्त्रियों को व्याह लिया था अर्थात योशादाक के पुत्र येशू के पुत्र और उस के भाई मासेयाह एलीएजेर १९ यारीब और गदल्याह। इन्हों ने हाथ मारकर वचन दिया कि हम अपनी स्त्रियों को निकाल देंगे, और उन्हों ने दोषी ठहरकर अपने अपने २० दोष के कारण एक एक मेढ़ा बलि किया। और २१ इम्मेर की संतान में से हनानी और जबद्याह, और हारीम की संतान में से मासेयाह एलिय्याह २२ शमायाह यहीएल और उज्जियाह, और पशहूर की संतान में से एल्योएनै मासेयाह इश्माएल नतनेल योजाबाद और एलासा। २३ फिर लेवीयों में से योजाबाद शिमी केलायाह जो कलीता कहलाता है पतह्याह यहूदा और २४ एलीएजेर। और गानेहारों में से एल्याशीब और डेवढ़ीदारों में से शल्लूम तेलेम और ऊरी। २५ और इस्राएल में से परोश की संतान में से रम्याह यिज्जिय्याह मल्किय्याह मियामीन एला- २६ जार मल्किय्याह और बनायाह, और एलाम की संतान में से मत्तन्याह जकर्याह यहीएल अब्दी यरेमोत और एलिय्याह, और जत्तू की २७ संतान में से एल्योएनै एल्याशीब मत्तन्याह यरेमोत जाबाद और अजीजा, और बेबै की २८ संतान में से यहोहानान हनन्याह जब्बै और अतलै, और बानी की सन्तान में से मशुल्लाम २९ मल्लूक अदायाह याशूब शाल और यरामोत, और पहत्मोआब की सन्तान में से अदना ३० कलाल बनायाह मासेयाह मत्तन्याह बसलेल बिन्नूई और मनश्शे, और हारीम की सन्तान ३१ में से एलीएजेर यिश्शिय्याह मल्किय्याह शमायाह शिमोन, बिन्यामीन मल्लूक और शमर्याह, ३२ और हाशूम की सन्तान में से मत्तनै मत्तत्ता ३३ जाबाद एलीपेलेत यरेमै मनश्शे और शिमी, और बानी की सन्तान में से मादै अम्राम ऊएल, ३४ बनायाह बेदयाह कलूही, वन्याह मरेमोत ३५,३६ एल्याशीब, मतन्याह मत्तनै यासू, बानी ३७, ३८ बिन्नूई शिमी, शेलेम्याह नातान अदायाह, ३९ मक्नदबै शाशै शारै, अजरेल शेलेम्याह ४०, ४१ शमर्याह, शल्लूम अमर्याह और योसेप, ४२ और नबो की सन्तान में से यीएल मत्तित्याह ४३ जाबाद जबीना यद्दो योएल और बनायाह। इन सभों ने अन्यजाति स्त्रियां व्याह लिई थीं ४४ और कितनों की स्त्रियों से लड़के भी उत्पन्न हुए थे॥

---

# नहेम्याह।

---

(नहेम्याह का राजा से आज्ञा पाकर यरूशलेम को जाना)

१. हकल्याह के पुत्र नहेम्याह के वचन। बीसवें बरस के किसलेव नाम महीने में जब मैं शूशन नाम २ राजगढ़ में रहता था, तब हनानी नाम मेरा एक भाई और यहूदा से आये हुए कई एक पुरुष आये तब मैं ने उन से उन बचे हुए यहूदियों के विषय जो बंधुआई से छूट गये थे और ३ यरूशलेम के विषय पूछा। उन्हों ने मुझ से कहा जो बचे हुए लोग बंधुआई से छूटकर उस प्रान्त में रहते हैं सो बड़ी दुर्दशा में पड़े हैं और उन की निन्दा होती है क्योंकि यरूशलेम की शहरपनाह टूटी हुई और उस के फाटक जले हुए हैं। ये बातें सुनते ही मैं बैठकर रोने लगा ४ और कितने दिन तक विलाप करता और स्वर्ग के परमेश्वर के सन्मुख उपवास और यह कहकर प्रार्थना करता रहा कि, हे स्वर्ग के परमेश्वर ५ यहोवा हे महान और भययोग्य ईश्वर तू जो [illegible] और आज्ञा माननेहारों

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

के विषय अपनी वाचा पालता और उन पर ६ करुणा करता है, तू कान लगाये और आंखें खोले रह कि जो प्रार्थना मैं तेरा दास इस समय तेरे दास इस्राएलियों के लिये दिन रात करता रहता हूं उसे तू सुन ले। मैं इस्राएलियों के पापों को जो हम लोगों ने तेरे विरुद्ध किये हैं मान लेता हूं मैं और मेरे पिता के घराने दोनों ७ ने पाप किया है। हम ने तेरे साम्हने बहुत बुराई किई है और जो आज्ञाएं विधियां और नियम तू ने अपने दास मूसा को ८ दिये थे उन को हम ने नहीं माना। उस वचन की सुधि ले जो तू ने अपने दास मूसा से कहा था कि यदि तुम लोग विश्वासघात करो तो मैं तुम को देश देश के लोगों में तितर ९ बितर करूंगा, पर यदि तुम मेरी ओर फिरो और मेरी आज्ञाएं मानो और उन पर चलो तो चाहे तुम में से धकियाये हुए लोग आकाश की छोर में भी हों तौभी मैं उन को वहां से इकट्ठा करके उस स्थान में पहुंचाऊंगा जिसे मैं ने अपने नाम के निवास के लिये चुन लिया १० है। अब वे तेरे दास और तेरी प्रजा के लोग हैं जिन को तू ने अपने बड़े सामर्थ्य और बलवन्त ११ हाथ के द्वारा छुड़ा लिया है। हे प्रभु बिनती यह है कि तू अपने दास की प्रार्थना पर और अपने उन दासों की प्रार्थना पर जो तेरे नाम का भय मानना चाहते हैं कान लगा और आज अपने दास का काम सुफल कर और उस पुरुष को उस पर दयालु कर। मैं तो राजा का पिलानेहारा था॥

## २. अर्तक्षत्र

राजा के बीसवें बरस के नीसान नाम महीने में जब उस के साम्हने दाखमधु था तब मैं ने दाखमधु उठाकर राजा को दिया। उस से पहिले तो मैं उस के साम्हने उदास कभी न हुआ २ था। सो राजा ने मुझ से पूछा तू तो रोगी नहीं है फिर तेरा मुंह क्यों उतरा है यह तो मन ही की उदासी होगी। तब मैं अत्यन्त डर ३ गया, और राजा से कहा राजा सदा जीता रहे जब वह नगर जिस में मेरे पुरखाओं की कबरें हैं उजाड़ पड़ा और उस के फाटक जले हुए हैं ४ तो मेरा मुंह क्यों न उतरे। राजा ने मुझ से पूछा फिर तू क्या मांगता है तब मैं ने स्वर्ग के ५ परमेश्वर से प्रार्थना करके राजा से कहा यदि राजा को भाए और तू अपने दास से प्रसन्न हो तो मुझे यहूदा और मेरे पुरखाओं की कबरों के नगर को भेज कि मैं उसे बनाऊं। तब राजा ने ६ जिस के पास रानी बैठी थी मुझ से पूछा तू कितने दिन लों परदेश रहेगा और कब लौटेगा। सो राजा मुझे भेजने को प्रसन्न हुआ और मैं ने उस के लिये एक समय ठहराया। फिर मैं ने राजा से कहा यदि राजा को भाए ७ तो महानद के पार के अधिपतियों के लिये इस आशय की चिट्ठियां मुझे दिई जाएं कि जब लों मैं यहूदा को न पहुंचूं तब लों वे मुझे अपने अपने देश से होकर जाने दें। और सर- ८ कारी जंगल के रखवाले आसाप के लिये भी इस आशय की चिट्ठी मुझे दिई जाए कि वह मुझे भवन से लगे हुए राजगढ़ की कड़ियों के लिये और शहरपनाह के और उस घर के लिये जिस में मैं जाकर रहूंगा लकड़ी दे। मेरे परमेश्वर की कृपादृष्टि[1] मुझ पर रही इस से राजा ने मुझे यह दिया। तब मैं ने महानद के पार ९ के अधिपतियों के पास जाकर उन्हें राजा की चिट्ठियां दिईं। राजा ने तो मेरे संग सेनापति और सवार भेजे थे। यह सुनकर कि एक मनुष्य १० इस्राएलियों के कल्याण का उपाय करने को आया है होरोनी सम्बल्लत और तोबिय्याह नाम कर्म्मचारी जो अम्मोनी था उन दोनों को बहुत बुरा लगा। जब मैं यरूशलेम में पहुंच ११ गया तब वहां तीन दिन रहा। तब मैं थोड़े १२ पुरुषों समेत रात को उठा मैं ने तो किसी को न बताया कि मेरे परमेश्वर ने यरूशलेम के हित के लिये मेरे मन में क्या उपजाया था और अपनी सवारी के पशु को छोड़ कोई पशु भी मेरे संग न था। सो मैं रात को तराई के फाटक १३ होकर निकला और अजगर के सोते की ओर और कूड़ाफाटक के पास गया और यरूशलेम की टूटी पड़ी हुई शहरपनाह और जले फाटकों को देखा। तब मैं आगे बढ़कर सोते १४ के फाटक और राजा के कुण्ड के पास गया पर मेरी सवारी के पशु के लिये आगे जाने को स्थान न था। तब मैं रात ही रात नाले से १५ होकर शहरपनाह को देखता हुआ चढ़ गया फिर घूमकर तराई के फाटक से भीतर आया और यों लौट गया। और हाकिम न जानते थे १६

(१) मूल में, भला हाथ।

CC-0. From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


कि मैं कहां गया और क्या करता था बरन मैं ने तब तक न तो यहूदियों को कुछ बताया था न याजकों न रईसों न हाकिमों १७ न दूसरे काम करनेहारों को। तब मैं ने उन से कहा तुम तो आप देखते हो कि हम कैसी दुर्दशा में हैं कि यरूशलेम उजाड़ पड़ा और उस के फाटक जले हुए हैं सो आओ हम यरूशलेम की शहरपनाह को उठाएं कि आगे को १८ हमारी नामधराई न रहे। फिर मैं ने उन को बतलाया कि मेरे परमेश्वर की कृपादृष्टि[1] मुझ पर कैसी हुई और राजा ने मुझ से क्या क्या बातें कही थीं तब उन्हों ने कहा आओ हम कमर बान्धकर बनाने लगें और उन्हों ने वह भला १९ काम करने को हियाव बांध लिया। यह सुनकर होरोनी सम्बल्लत और तोबिय्याह नाम कर्म्मचारी जो अम्मोनी था और गेशेम नाम एक अरबी हमें ठट्ठों में उड़ाने लगे और हमें तुच्छ जानकर कहने लगे यह तुम क्या काम करते हो २० क्या तुम राजा के विरुद्ध बलवा करोगे। तब मैं ने उन को उत्तर देकर उन से कहा स्वर्ग का परमेश्वर हमारा काम सुफल करेगा इस लिये हम उस के दास कमर बांधकर बनाएंगे पर यरूशलेम में तुम्हारा न तो भाग न हक न स्मरण है॥

(यरूशलेम की शहरपनाह का फेर बनाया जाना)

३. तब एल्याशीब महायाजक ने अपने भाई याजकों समेत कमर बान्धकर भेड़फाटक को बनाया उन्हों ने उस की प्रतिष्ठा किई और उस के पल्लों को भी लगाया और हम्मेआ नाम गुम्मट लों बरन हननेल के गुम्मट के पास लों उन्हों ने शहरपनाह की २ प्रतिष्ठा किई। उस से आगे यरीहो के मनुष्यों ने बनाया और इन से आगे इम्री के पुत्र जक्कूर ने बनाया। ३ फिर मछलीफाटक को हस्सना के बेटों ने बनाया उन्हों ने उस की कड़ियां लगाईं और उस के पल्ले ताले ४ और बेंड़े लगाये। और उन से आगे मरेमोत ने जो हक्कोस का पोता और ऊरिय्याह का पुत्र था मरम्मत किई और इन से आगे मशुल्लाम ने जो मशेजबेल का पोता और बेरेक्याह का पुत्र था मरम्मत किई और इन से आगे बाना के पुत्र सादोक ने मरम्मत किई। और इन से ५ आगे तकोईयों ने मरम्मत किई पर उन के रईसों ने अपने प्रभु की सेवा का जूआ अपनी गर्दन पर न लिया। फिर पुराने फाटक की ६ मरम्मत पासेह के पुत्र योयादा और बसोदयाह के पुत्र मशुल्लाम ने किई उन्हीं ने उस की कड़ियां लगाईं और उस के पल्ले ताले और बेंड़े लगाए। और उन से आगे गिबोनी मलत्याह ७ और मेरोनोती यादोन ने और गिबोन और मिस्पा के मनुष्यों ने महानद के पार के अधिपति के सिंहासन की ओर मरम्मत किई। उन ८ से आगे हर्हयाह के पुत्र उज्जीएल ने और और सुनारों ने मरम्मत किई और इस से आगे हनन्याह ने जो गंधियों के समाज का था[1] मरम्मत किई और उन्हों ने चौड़ी शहरपनाह लों यरूशलेम को दृढ़ किया। और उन से आगे ९ हूर के पुत्र रपायाह ने जो यरूशलेम के आधे जिले का हाकिम था मरम्मत किई। और उन १० से आगे हरूमप के पुत्र यदायाह ने अपने ही घर के साम्हने मरम्मत किई और इस से आगे हशब्नयाह के पुत्र हत्तूश ने मरम्मत किई। हारीम के पुत्र मल्किय्याह और पहत्मोआब के ११ पुत्र हश्शूब ने एक और भाग की और भट्ठों के गुम्मट की मरम्मत किई। इस से आगे यरूश- १२ लेम के आधे जिले के हाकिम हल्लोहेश के पुत्र शल्लूम ने अपनी बेटियों समेत मरम्मत किई। तराई के फाटक की मरम्मत हानून और १३ जानोह के निवासियों ने किई उन्हों ने उस को बनाया और उस के ताले बेंड़े और पल्ले लगाये और हजार हाथ की शहरपनाह को भी अर्थात कूड़ाफाटक तक बनाया। और कूड़ा- १४ फाटक की मरम्मत रेकाब के पुत्र मल्किय्याह ने किई जो बेथक्केरेम के जिले का हाकिम था उसी ने उस को बनाया और उस के ताले बेंड़े और पल्ले लगाये। और सोताफाटक की मर- १५ म्मत कोल्होजे के पुत्र शल्लूम ने किई जो मिस्पा के जिले का हाकिम था उसी ने उस को बनाया और पाटा और उस के ताले बेंड़े और पल्ले लगाये और उसी ने राजा की बारी के पास के शेलह नाम कुण्ड की शहरपनाह को भी दाऊदपुर से उतरनेहारी सीढ़ी लों बनाया। इस के पीछे अजबूक के पुत्र नहे- १६

(१) मूल में. भला हाथ।

(१) मूल में. जो गंधियों का बेटा था।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

-म्याह ने जो बेत्सूर के आधे जिले का हाकिम था दाऊद के कबरिस्तान के साम्हने तक और बनाये हुए पोखरे लों बरन वीरों के घर तक भी मरम्मत किई। १७ इस के पीछे बानी के पुत्र रहूम ने कितने लेवीयों समेत मरम्मत किई। इस से आगे कीला के आधे जिले के हाकिम हशब्याह ने अपने जिले की ओर से मरम्मत किई। १८ उस के पीछे उन के भाइयों समेत कीला के आधे जिले के हाकिम हेनादाद के पुत्र बव्वै ने मरम्मत किई। १९ उस से आगे एक और भाग की मरम्मत जो शहरपनाह के मोड़ के पास शस्त्रों के घर की चढ़ाई के साम्हने है येशू के पुत्र एजेर ने किई जो मिस्पा का हाकिम था। २० उस के पीछे एक और भाग की अर्थात उसी मोड़ से ले एल्याशीब महायाजक के घर के द्वार लों की मरम्मत जब्बै के पुत्र बारूक ने तन मन से किई। २१ इस के पीछे एक और भाग की अर्थात एल्याशीब के घर के द्वार से ले उसी घर के सिरे लों की मरम्मत मरेमोत ने किई जो हक्कोस का पोता और ऊरिय्याह का पुत्र था। २२ उस के पीछे उन याजकों ने मरम्मत किई जो तराई के मनुष्य थे। २३ उन के पीछे बिन्यामीन और हश्शूब ने अपने घर के साम्हने मरम्मत किई और इन के पीछे अजर्याह ने जो मासेयाह का पुत्र और अनन्याह का पोता था अपने घर के पास मरम्मत किई। २४ उस के पीछे एक और भाग की अर्थात अजर्याह के घर से ले शहरपनाह के मोड़ बरन उस के कोने लों की मरम्मत हेनादाद के पुत्र बिन्नूई ने किई। २५ फिर उसी मोड़ के साम्हने जो ऊंचा गुम्मट राजभवन से उभरा हुआ पहरे के आंगन के पास है उस के साम्हने ऊजै के पुत्र पालाल ने मरम्मत किई इस के पीछे परोश के पुत्र पदायाह ने मरम्मत किई। २६ नतीन लोग तो ओपेल में पूरब ओर जलफाटक के साम्हने लों २७ और उभरे गुम्मट लों रहते थे। पदायाह के पीछे तकोइयों ने एक और भाग की मरम्मत किई जो बड़े उभरे हुए गुम्मट के साम्हने २८ और ओपेल की शहरपनाह लों है। फिर घोड़ाफाटक के ऊपर याजकों ने अपने २९ अपने घर के साम्हने मरम्मत किई। इन के पीछे इम्मेर के पुत्र सादोक ने अपने घर के साम्हने मरम्मत किई और इस के पीछे पूरबी फाटक के रखवाले शकन्याह के पुत्र शमायाह ने मरम्मत किई। ३० इस के पीछे शेलेम्याह के पुत्र हनन्याह और सालाप के छठवें पुत्र हानून ने एक और भाग की मरम्मत किई। इन के पीछे बेरेक्याह के पुत्र मशुल्लाम ने अपनी कोठरी के साम्हने मरम्मत किई। ३१ उस के पीछे मल्किय्याह ने जो सुनार था[1] नतीनों और ब्योपारियों के स्थान लों ठहराये हुए स्थान के फाटक[2] के साम्हने और कोने के कोठे तक मरम्मत किई। ३२ और कोनेवाले कोठे से ले भेड़फाटक लों सुनारों और ब्योपारियों ने मरम्मत किई॥

(यहूदियों के शत्रुओं का बिरोध करना.)

**४. जब** सम्बल्लत ने सुना कि यहूदी लोग शहरपनाह को बना रहे हैं तब उस ने बुरा माना और बहुत रिसियाकर यहूदियों को ठट्ठों में उड़ाने लगा। २ वह अपने भाइयों के और शोमरोन की सेना के साम्हने यों कहने लगा वे निर्बल यहूदी क्या किया चाहते हैं क्या वे वह काम अपने बल से करेंगे[3] क्या वे अपना स्थान दृढ़ करेंगे क्या वे यज्ञ करेंगे क्या वे आज ही सब काम निपटा डालेंगे क्या वे मिट्टी के ढेरों में के जले हुए पत्थरों को फिर नये सिरे से बनाएंगे[4]। ३ उस के पास तो अम्मोनी तोबिय्याह था सो वह कहने लगा जो कुछ वे बना रहे हैं यदि कोई गीदड़ भी उस पर चढ़े तो वह उन की बनाई हुई पत्थर की शहरपनाह को तोड़ देगा। ४ हे हमारे परमेश्वर सुन ले कि हमारा अपमान हो रहा है और उन की किई हुई नामधराई को उन्हीं के सिर पर लौटा दे और उन्हें बंधुआई के देश में लुटवा दे। ५ और उन का अधर्म्म तू ढांप न दे न उन का पाप तेरे मन से भूल जाए[5] क्योंकि उन्हों ने तुझे शहरपनाह बनानेहारों के साम्हने रिस दिलाई। ६ और हम लोगों ने शहरपनाह को बनाया और सारी शहरपनाह आधी ऊंचाई लों जुड़ गई क्योंकि लोगों का मन उस काम में लगा रहा॥

७ जब सम्बल्लत और तोबिय्याह और अरबियों अम्मोनियों और अश्दोदियों ने सुना कि यरूशलेम की शहरपनाह की मरम्मत

(१) मूल में. जो सुनारों का बेटा था। (२) वा. हम्मिफ्काद नाम फाटक। (३) मूल में. वे अपने लिये छोड़ेंगे। (४) मूल में. जिलाएंगे। (५) मूल में. तेरे साम्हने से न मिटे।

CC-0. From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

होती जाती है[1] और उस में के नाके बन्द होने
८ लगे तब उन्हों ने बहुत ही बुरा माना, और सभों ने एक मन से गोष्ठी किई कि हम जाकर यरूशलेम से लड़ेंगे और उस में गड़बड़ डालेंगे ।
९ पर हम लोगों ने अपने परमेश्वर से प्रार्थना किई और उन के डर के मारे उन के विरुद्ध
१० दिन रात के पहरुए ठहरा दिये । और यहूदी कहने लगे ढोनेहारों का बल घट गया और मिट्टी बहुत पड़ी है सो शहरपनाह हम से नहीं
११ बन सकती । और हमारे शत्रु कहने लगे कि जब लों हम उन के बीच में न पहुंचें और उन्हें घात करके वह काम बन्द न करें तब लों उन को न कुछ मालूम होगा और न कुछ देख
१२ पड़ेगा । फिर जो यहूदी उन के पास रहते थे उन्हों ने सब स्थानों से दस बार आ आकर हम लोगों से कहा हमारे पास लौटना चाहिये ।
१३ इस कारण मैं ने लोगों को तलवारें बर्छियां और धनुष देकर शहरपनाह के पीछे सब से नीचे के खुले स्थानों में घराने घराने के अनु-
१४ सार बैठा दिया । तब मैं देखकर उठा और रईसों और हाकिमों और और सब लोगों से कहा उन से मत डरो प्रभु जो महान और भय योग्य है उसी को स्मरण करके अपने भाइयों बेटों बेटियों स्त्रियों और घरों के लिये लड़ना ।
१५ सो जब हमारे शत्रुओं ने सुना कि यह उन्हें मालूम हो गया और परमेश्वर ने हमारी युक्ति निष्फल किई है तब हम सब के सब शहरपनाह
१६ के पास अपने अपने काम पर लौट गये । और उस दिन से मेरे आधे सेवक तो उस काम में लगे और आधे बर्छियों तलवारों धनुषों और झिलमों को धारण किये रहते थे और यहूदा के सारे घराने के पीछे हाकिम रहा करते थे ।
१७ शहरपनाह के बनानेहारे और बोझ के ढोनेहारे दोनों भार उठाते थे अर्थात एक हाथ से काम करते थे और दूसरे हाथ से हथियार पकड़े
१८ रहते थे । और राज अपनी अपनी जांघ पर तलवार लटकाये हुए बनाते थे । और नरसिंगे
१९ का फूंकनेहारा मेरे पास रहता था । सो मैं ने रईसों हाकिमों और सब लोगों से कहा काम तो बड़ा और फैला हुआ है और हम लोग शहर-पनाह पर अलग अलग एक दूसरे से दूर रहते हैं ।
२० सो जिधर से नरसिंगा तुम्हें सुनाई दे उधर ही हमारे पास इकट्ठे हो जाना हमारा परमेश्वर हमारी ओर से लड़ेगा । यों हम काम में
२१ लगे रहे और उन में से आधे पह फटने से तारों के निकलने लों बर्छियां लिये रहते थे ।
२२ फिर उसी समय मैं ने लोगों से यह भी कहा कि एक एक मनुष्य अपने दास समेत यरूशलेम के भीतर रात बिताया करे कि वे रात को तो हमारी रखवाली करें और दिन को काम में लगे रहें ।
२३ और न तो मैं अपने कपड़े उतारता था और न मेरे भाई न मेरे सेवक न वे पहरुए जो मेरे अनुचर थे अपने कपड़े उतारते थे सब कोई पानी के पास हथियार लिये हुए जाते थे ॥

( यहूदियों में अन्धेर पाया जाना. )

**५. तब** लोग और उन की स्त्रियों की अपने भाई यहूदियों के विरुद्ध बड़ी चिल्लाहट मची । कितने तो कहते
२ थे हम अपने बेटे बेटियों समेत बहुत प्राणी हैं इस लिये हमें अन्न मिलना चाहिये जिसे खाकर जीते रहें । और कितने कहते थे कि हम अपने
३ अपने खेतों दाख की बारियों और घरों को बंधक रखते हैं महंगी के कारण हमें अन्न मिलना चाहिये । फिर कितने यह कहते थे कि हम ने
४ राजा के कर के लिये अपने अपने खेतों और दाख की बारियों पर रुपैया उधार लिया । पर
५ हमारा और हमारे भाइयों का शरीर और हमारे और उन के लड़केबाले एक ही समान हैं तौभी हम अपने बेटों बेटियों को दास बनाते हैं बरन हमारी कोई कोई बेटी दासी हो चुकी भी हैं और हमारा कुछ बस नहीं चलता क्योंकि हमारे खेत और दाख की बारियां औरों के हाथ पड़ी हैं । यह चिल्लाहट और ये बातें सुनकर मैं ने
६ बहुत बुरी मानीं । तब अपने मन में सोच
७ विचार करके मैं ने रईसों और हाकिमों को घुड़ककर कहा तुम अपने अपने भाई से ब्याज लेते हो । तब मैं ने उन के विरुद्ध एक बड़ी सभा किई । और मैं ने उन से कहा हम लोगों
८ ने तो अपनी शक्ति भर अपने यहूदी भाइयों को जो अन्यजातियों के हाथ बिक गये थे दाम देकर छुड़ाया है फिर क्या तुम अपने भाइयों को बेचने पाओगे क्या वे हमारे हाथ बिकेंगे । तब वे चुप रहे और कुछ न कह सके । फिर मैं
९ कहता गया जो काम तुम करते हो सो अच्छा नहीं है क्या तुम को इस कारण हमारे परमेश्वर

(१) मूल में. शहरपनाह का ... 

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

का भय मानकर चलना न चाहिये कि हमारे शत्रु जो अन्यजाति हैं सो हमारी नामधराई
१० करते हैं। मैं भी और मेरे भाई और सेवक उन को रुपैया और अनाज उधार देते हैं पर हम
११ इस का ब्याज छोड़ दें। आज ही उन को उन-के खेत और दाख और जलपाई की बारियां और घर फेर दो और जो रुपैया अन्न नया दाखमधु और टटका तेल तुम उन से ले लेते
१२ हो उस का सौवां भाग फेर दो। उन्हों ने कहा हम उन्हें फेर देंगे और उन से कुछ न लेंगे जैसा तू कहता है वैसा ही हम करेंगे। तब मैं ने याजकों को बुलाकर उन लोगों को यह किरिया खिलाई
१३ कि हम इसी वचन के अनुसार करेंगे। फिर मैं ने अपने कपड़े की छोर झाड़कर कहा इसी रीति जो कोई इस वचन को पूरा न करे उस को परमेश्वर झाड़कर उस का घर और कमाई उस से छुड़ाए इसी रीति वह झाड़ा जाए और छूछा हो जाए। तब सारी सभा ने कहा आमेन और यहोवा की स्तुति किई और लोगों ने इस वचन
१४ के अनुसार काम किया। फिर जब से मैं यहूदा देश में उन का अधिपति ठहराया गया अर्थात राजा अर्तक्षत्र के बीसवें बरस से ले उस के बत्ती-सवें बरस लों अर्थात बारह बरस लों मैं और मेरे भाई अधिपति के हक का भोजन न खाते
१५ थे। पर पहिले अधिपति जो मुझ से आगे थे सो प्रजा पर भार डालते थे और उन से रोटी और दाखमधु और इस से अधिक[१] चालीस शेकेल चान्दी लेते थे बरन उन के सेवक भी प्रजा के ऊपर अधिकार जताते थे पर मैं ऐसा न करता था क्योंकि मैं यहोवा का भय मानता
१६ था। फिर मैं शहरपनाह के काम में लिपटा रहा और हम लोगों ने कुछ भूमि मोल न लिई और मेरे सब सेवक काम करने के लिये वहां
१७ इकट्ठे रहते थे। फिर मेरी मेज पर खानेहारे एक सौ पचास यहूदी और हाकिम और वे भी थे जो चारों ओर की अन्यजातियों में से हमारे
१८ पास आते थे। और जो दिन दिन के लिये तैयार किया जाता था सो एक बैल छः अच्छी अच्छी भेड़ें वा बकरियां थीं और मेरे लिये चिड़ियाएं भी तैयार किई जाती थीं और दस दस दिन पीछे भांति भांति का बहुत दाखमधु भी पर तौभी मैं ने अधिपति के हक का भोजन नहीं लिया क्योंकि काम का भार प्रजा पर
१९ भारी था। हे मेरे परमेश्वर जो कुछ मैं ने इस प्रजा के लिये किया है उसे तू मेरे हित के लिये स्मरण रख॥

(शत्रुओं के विरोध करने पर भी शहरपनाह का बन चुकना।)

६. जब सम्बल्लत तोबिय्याह और अरबी गेशेम और हमारे और शत्रुओं को यह समाचार मिला कि मैं शहरपनाह को बनवा चुका और यद्यपि उस समय लों भी मैं फाटकों में पल्ले न लगा चुका था तौभी शहरपनाह में कोई नाका न रह गया
२ था, तब सम्बल्लत और गेशेम ने मेरे पास यों कहला भेजा कि आ हम ओनो के मैदान के किसी गांव में एक दूसरे से भेंट करें। पर वे
३ मेरी हानि करने की इच्छा करते थे। पर मैं ने उन के पास दूतों से कहला भेजा कि मैं तो भारी काम में लगा हूं सो वहां नहीं जा सकता मेरे यह काम छोड़कर तुम्हारे पास जाने से यह
४ क्यों बन्द रहे। फिर उन्हों ने चार बार मेरे पास वैसी ही बात कहला भेजी और मैं ने उन को
५ वैसा ही उत्तर दिया। तब पांचवीं बार सम्बल्लत ने अपने सेवक को खुली हुई चिट्ठी देकर मेरे
६ पास भेजा, जिस में यों लिखा था कि जाति जाति के लोगों में यह कहा जाता है और गेशेम भी यही बात कहता है कि तुम्हारी और यहूदियों की मनसा बलवा करने की है और इस कारण तू उस शहरपनाह को बनवाता है और तू इन बातों के अनुसार उन का राजा
७ बनना चाहता है। और तू ने यरूशलेम में नबी ठहराये हैं जो यह कहकर तेरे विषय प्रचार करें कि यहूदियों में एक राजा है अब ऐसा ही समाचार राजा को दिया जाएगा सो
८ अब आ हम एक साथ सम्मति करें। तब मैं ने उस के पास कहला भेजा कि जैसा तू कहता है वैसा तो कुछ भी नहीं हुआ तू ये बातें अपने
९ मन से गढ़ता है। वे सब लोग यह सोचकर हमें डराना चाहते थे कि उन के हाथ ढीले पड़ेंगे और काम बन्द हो जाएगा। पर अब तू मुझे हियाव दे॥

१० और मैं शमायाह के घर में गया जो दलायाह का पुत्र और महेतबेल का पोता था वह तो बन्द घर में था उस ने कहा आ हम परमेश्वर

(१) मूल में. पीछे।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



तेरा प्यारा और प्यारों से किस बात में उत्तम है
तेरा प्यारा और प्यारों से किस बात में उत्तम है
कि तू हम को ऐसी सौंह धराती है ॥

१० मेरा प्यारा गोरा और लाल सा है
वह दस हजार में उत्तम है ॥
११ उस का सिर चोखा कुन्दन सा है
उस की लटें लटकी हुई और काले कौवे की नाईं काली हैं ॥
१२ उस की आंखें नदीतीर के कबूतरों के समान हैं
वे दूध से धोई हुई और अपने गोलकों में ठीक जड़ी हुई हैं ॥
१३ उस के गाल बलसान की कियारियों वा सुगंधी पेड़ लगाये हुए टीलों के समान हैं
उस के होंठ सोसन फूल हैं जिन से टपकता हुआ गंधरस टपकता है ॥
१४ उस के हाथ फीरोजा जड़े हुए सोने के किवाड़ हैं
उस का पेट नीलमों से जड़े हुए हाथीदांत का है ॥
१५ उस की टांगें कुन्दन की कुर्सियों पर बैठाये हुए संगमर्मर के खंभे हैं
वह देखने में लबानोन और देवदारु वृक्षों सा उत्तम है ॥
१६ उस का बोल[1] अति मधुर है वह सर्वाङ्ग मनभावना है
हे यरूशलेम की स्त्रियो
मेरा प्यारा और संगी ऐसा ही है ॥

६. हे स्त्रियों में सुन्दरी
तेरा प्यारा कहां गया
तेरा प्यारा कहां चला गया
हम तेरे संग होकर उस को ढूंढ़ें ॥
२ मेरा प्यारा अपनी बारी अर्थात बलसान की कियारियों में उतर गया
कि बारी में अपनी भेड़बकरियां चराए और सोसन फूल तोड़े ॥
३ मैं अपने प्यारे की हूं और वह मेरा है
वह अपनी भेड़ बकरियां सोसन फूलों के बीच चराता है ॥
४ हे मेरी प्यारी तू तिर्सा की नाईं सुन्दरी
यरूशलेम के समान फबनेहारी

(१) मूल में. तालू ।

और झण्डे फहराती हुई सेना की सरीखी भयंकर है ॥
अपनी आंखें मेरी ओर से फेर ले ५
क्योंकि मैं उन से हार गया हूं
तेरे बाल ऐसी बकरियों के झुण्ड के समान हैं
जो गिलाद के ढलान पर लेटी हुई देख पड़ती हों ॥
तेरे दांत ऐसी भेड़ों के झुण्ड के समान हैं ६
जो नहाकर ऊपर आती हों
और जुड़वां जुड़वां होती हैं
और उन में से किसी का साथी नहीं जाता रहा ॥
तेरी कनपटियां तेरी लटों के नीचे ७
अनार की फांक सी देख पड़ती हैं ॥
साठ रानियां और अस्सी रखेलियां ८
और असंख्य कुमारियां हैं ॥
मेरी कबूतरी मेरी विमल एक ही है ९
वह अपनी माता की एकली है
वह अपनी जननी की दुलारी है
स्त्रियों ने उस को देखकर धन्य माना
रानियों और रखेलियों ने देखकर उस की प्रशंसा किई ॥
यह कौन है जो पह की नाईं दिखाई देती १०
वह चंद्रमा के समान सुन्दर
सूर्य्य के सरीखी निर्मल
और झण्डे फहराती हुई सेना की रीति भयंकर देख पड़ती है ॥
मैं अखरोट की बारी में उतर गई ११
कि नाले में के अंकुर देखूं
और देखूं कि दाखलता में कली लगी
और अनारों में के फूल खिल गये हैं कि नहीं ॥
तब अपने अनजाने मैं मन ही मन १२
अपने कुलीन जातिभाइयों के रथ में बैठाई गई॥
लौट आ लौट आ १३
हे शूलम्मिन[1] लौट आ लौट आ कि हम तुझ पर दृष्टि करें
शूलम्मिन[1] में तुम किस बात पर दृष्टि करोगी
मानो महनैम के नाच पर ॥

७. हे कुलीन पुरुष की पुत्री तेरे पांव पनहियों में क्या ही सुन्दर हैं
तेरी जांघों की गोलाई ऐसे अलंकारों के समान है

(१) अर्थात. शान्तिवाली ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

 CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri 

जो कारीगर के बनाये हुए हों॥

२ तेरी नाभि मानो गोल कटोरा है
जो मसाला मिले हुए दाखमधु से पूर्ण हो
तेरा पेट सोसन फूलों से घिरे हुए
गेहूं के ढेर के समान है॥

३ तेरी दोनों छातियां
मृगी के दो जुड़वे बच्चों के समान हैं॥

४ तेरा गला हाथीदांत का गुम्मट है
तेरी ग्रांखें हेशूबोन के उन कुण्डों के समान हैं
जो बत्रब्बीम के फाटक के पास हैं
तेरी नाक लबानोन के उस गुम्मट के सरीखी है
जिस का मुंह दमिश्क की ओर है॥

५ तेरा सिर कर्म्मेल के समान है
ग्रौर तेरे सिर के लटके हुए बाल अर्गवानी रंग के कपड़े के समान हैं
राजा उन लटों में बंधुआ हो गया है॥

६ हे प्रिये[1] तू सुख के लिये
कैसी सुन्दर ग्रौर कैसी मनोहर है॥

७ तेरी डील खजूर की सी
ग्रौर तेरी छातियां दाख के गुच्छों सी देख पड़ती हैं॥

८ मैं ने कहा मैं खजूर पर चढ़कर
उस की डालियों को पकडूंगा
तब तेरी छातियां दाख के गुच्छों के
ग्रौर तेरी नाक का सुगंध सेवों के समान ठहरे,

९ ग्रौर तेरा बोल उत्तम दाखमधु से मेल खाता हो
जो मेरे प्यारे[2] के लिये ठीक उण्डेला जाए
ग्रौर सोये हुओं के होंठों में भी धीरे धीरे बहे[3]॥

१० मैं अपने प्यारे की हूं
ग्रौर उस की लालसा मेरी ग्रोर है॥

११ हे मेरे प्यारे चल हम मैदान में निकल जाएं
ग्रौर गांवों में रात बिताएं॥

१२ हम सवेरे उठकर दाख की बारियों में चलें
हम देखें कि दाखलता में कली लगी ग्रौर फूल खिले
ग्रौर अनार फूले हैं कि नहीं
वहां मैं तुझ को अपना प्यार दिखाऊंगी[4]॥

(१) मूल में. हे प्रेम। (२) मूल में. तालू। (३) मूल में. चले। (४) मूल में. दूंगी।

१३ दोदाफलों का सुगंध ग्रा रहा है
ग्रौर हमारे द्वारों पर क्या नये क्या पुराने सब भांति के उत्तम फल हैं
जो मैं ने हे मेरे प्यारे तेरे लिये रख छोड़े हैं॥

# ८

भला होता कि तू मेरे भाई के समान होता जिस ने मेरी माता की छातियों को पिया
तो मैं तुझे बाहर भी पाकर चूमती
ग्रौर कोई मेरी निन्दा न करता॥

२ मैं तुझ को अपनी माता के घर ले चलती
ग्रौर तू मुझ को सिखाता
मैं तुझे मसाला मिला हुआ दाखमधु
ग्रौर अपने अनारों का रस पिलाती॥

३ उस का बायां हाथ मेरे सिर के नीचे होता
ग्रौर वह अपने दहिने हाथ से मुझे ग्रालिंगन करता॥

४ हे यरूशलेम की स्त्रियो मैं तुम को सोंह धराती हूं
कि जब लों प्रेम ग्राप से न उठे
तब लों उस को न उसकाग्रो न जगाग्रो॥

५ यह कौन है जो अपने प्यारे पर उठंगी हुई जंगल से चली ग्राती है॥
सेव के पेड़ के नीचे मैं ने तुझे जगाया
वहीं तेरी माता ने तुझे जन डाला
वहीं तेरी जननी को पीड़ें लगीं॥

६ मुझे मुद्रा की नाईं अपने हृदय पर
मुझे मुद्रा की नाईं अपनी बांह पर रख
क्योंकि प्रेम मृत्यु के तुल्य सामर्थी
ग्रौर जलन अधोलोक के समान निठुर है
उस की लपट ग्राग की सी लपट
बरन याह ही की ज्वाला है॥

७ प्रेम तो बहुत जल से भी नहीं बुझता
ग्रौर न महानदों में भी डूब सकता है
चाहे कोई अपने घर की सारी संपत्ति प्रेम की सन्ती दे
तौभी वह अत्यन्त तुच्छ ठहरेगी॥

८ हमारी एक छोटी बहिन है
जिस की छातियां अभी नहीं उभरीं
जिस दिन हमारी बहिन के ब्याह को बात लगे
उस दिन हम उस के लिये क्या करें॥

९ यदि वह शहरपनाह ठहरे

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


तो हम उस पर चांदी का कंगूरा बनाएंगे
श्रोर यदि वह फाटक का किवाड़ ठहरे
तो हम उस पर देवदारु की लकड़ी के पटरे
लगाएंगे ॥
१० मैं तो शहरपनाह श्रोर मेरी छातियां उस
के गुम्मट ठहरीं
इस लिये मैं श्रपने प्यारे की दृष्टि में शान्ति
पानेहारी सी हो गई हूं ॥
११ बाल्हामोन में सुलैमान की दाख की
बारी हुई
उस ने वह दाख की बारी रखवालों को सौंपी
श्रोर एक एक रखवाले को उस के फलों के लिये
चांदी के हजार हजार टुकड़े देने पड़े ॥
१२ मेरी निज दाख की बारी मेरे साम्हने है
हे सुलैमान हजार तो तुझी को
श्रोर उस के फल के रखवालों को दो सौ
मिलेंगे ॥
१३ तू जो बारियों में रहती है
संगी लोग तेरा बोल सुनने को ध्यान दे
रहे हैं
उसे मुझ को सुना ॥
१४ हे मेरे प्यारे फुर्ती कर
श्रोर सुगन्धद्रव्यों के पहाड़ों पर
चिकारे वा जवान हरिन के सरीखा बन ॥

---

# यशायाह ।

---

**१. आमोस** के पुत्र यशायाह का दर्शन जिस को उस ने यहूदा श्रोर यरूशलेम के विषय में उज्जिय्याह योतास श्राहाज श्रोर हिज्किय्याह नाम यहूदा के राजाश्रों के दिनों में पाया ॥

२ हे स्वर्ग सुन श्रोर हे पृथिवी कान लगा क्योंकि यहोवा कहता है कि मैं ने बालबच्चों का पालन पोषण किया श्रोर उन को बढ़ाया भी ३ श्रोर उन्हों ने मुझ से बलवा किया है। बैल तो श्रपने मालिक को श्रोर गदहा श्रपने स्वामी की चरनी को पहिचानता है पर इस्राएल मुझे नहीं जानता श्रोर मेरी प्रजा सोच विचार नहीं करती ४ हाय यह जाति पाप से कैसी भरी है यह समाज श्रधर्म्म से कैसा लदा हुआ है इस वंश के लोग कैसे कुकर्म्मी हैं श्रोर ये लड़केबाले कैसे बिगड़े हुए हैं उन्हों ने यहोवा को छोड़ दिया श्रोर इस्राएल के पवित्र को तुच्छ जाना है वे बिराने ५ बनकर पीछे हट गये हैं। तुम क्यों अधिक बलवा कर करके श्रधिक मार खाना चाहते हो तुम्हारा सिर घावों से भर गया श्रोर तुम्हारा सारा हृदय दुःख से भरा है। ६ नख से सिख लों कहीं कुछ श्रारोग्यता नहीं चोट श्रोर कोड़े की मार के चिन्ह श्रोर सड़े हुए घाव हैं जो न दबाये न बांधे न तेल लगाकर नरमाये गये हैं। ७ तुम्हारा देश उजड़ा हुश्रा तुम्हारे नगर फूंके हुए हैं, तुम्हारे खेतों को परदेशी लोग तुम्हारे देखते ही खा रहे हैं। वह परदेशियों से नाश किये हुए देश के समान उजाड़ है। ८ श्रोर सिय्योन[१] दाख की बारी में की झोंपड़ी वा ककड़ी के खेत में के छप्पर वा घिरे हुए नगर के समान श्रकेली खड़ी है। ९ यदि सेनाश्रों का यहोवा हमारे थोड़े से लोगों को न बचा रखता तो हम सदोम के समान हो जाते श्रोर श्रमोरा के सरीखे ठहरते। १० हे सदोम के न्याइयो यहोवा का वचन सुनो हे श्रमोरा की प्रजा हमारे परमेश्वर की शिक्षा पर कान लगा। ११ यहोवा यह कहता है कि तुम्हारे बहुत से मेल-बलि मेरे किस काम के हैं मैं तो मेढ़ों के होम-बलियों से श्रोर पोसे हुए पशुश्रों की चर्बी से श्रघा गया हूं, मैं बछड़ों वा भेड़ के बच्चों वा

(१) मूल में. सिय्योन की बेटी ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१२ बकरों के लोहू से प्रसन्न नहीं होता। तुम जो अपने मुंह मुझे दिखाने के लिये आते और मेरे आंगनों को पांव से रौंदते हो यह तुम से कौन
१३ चाहता है। व्यर्थ अन्नबलि फिर मत ले आओ धूप से मुझे घिन आती है, नये चांद और विश्रामदिन का मानना और सभाओं का प्रचार करना यह मुझे बुरा लगता है महासभा के साथ ही साथ अनर्थ काम करना मुझ से सहा
१४ नहीं जाता। तुम्हारे नये चांदों और नियत पर्व्वों के मानने से मैं जी से बैर रखता हूं, वे सब मुझे भार जान पड़ते हैं मैं उन को सहते
१५ सहते उकता गया। जब तुम मेरी ओर हाथ फैलाओ तब मैं तुम से मुख फेर[1] लूंगा तुम कितनी ही प्रार्थना क्यों न करो तौभी मैं तुम्हारी न सुनूंगा क्योंकि खून करने का दोष तुम्हें लगा
१६ है[2]। अपने को धोकर पवित्र करो मेरी आंखों के साम्हने से अपने बुरे कामों को दूर करो
१७ आगे को बुराई करना छोड़ दो, भलाई करना सीखो यत्न से न्याय करो[3] उपद्रवी को सुधारो बपमूए का न्याय चुकाओ विधवा का मुकद्दमा लड़ो॥

१८ यहोवा कहता है कि आओ हम आपस में वादविवाद करें तुम्हारे पाप चाहे लाही रङ्ग के हों तौभी वे हिम की नाईं उजले हो जाएंगे और चाहे लाल रङ्ग के हों तौभी वे ऊन के
१९ सरीखे हो जाएंगे। यदि तुम प्रसन्न होकर मेरी मानो तो इस देश के उत्तम पदार्थ खाओगे।
२० और यदि तुम न मानो और बलवा करो तो तलवार से मारे जाओगे, यहोवा का यही वचन है॥

२१ जो नगरी सती थी सो क्योंकर व्यभिचारिन हो गई वह न्याय से भरीपूरी तो थी और धर्म्म ही उस में पाया जाता तो था पर अब
२२ उस में हत्यारे ही पाये जाते हैं। तेरी चांदी धातु का मैल हो गई तेरे दाखमधु में पानी
२३ मिल गया है। तेरे हाकिम हठीले और चोरों से मिले हैं वे सब के सब घूस खानेहारे और भेंट के लालची हैं और न तो वे बपमूए का न्याय करते और न विधवा का मुकद्दमा अपने पास आने देते हैं॥

२४ इस कारण प्रभु सेनाओं के यहोवा इस्राएल के शक्तिमान की यह वाणी है कि सुनो मैं अपने शत्रुओं को दूर करके शांति पाऊंगा और अपने बैरियों से पलटा लूंगा। और मैं तुझ पर
२५ फिर हाथ बढ़ाकर तेरा धातु का मैल पूरी रीति से भस्म करूंगा और तेरा रांगा पूरा पूरा दूर
२६ करूंगा। और मैं तुझ में पहिले की नाईं न्यायी और आदिकाल के समान मंत्री फिर ठहराऊंगा उस के पीछे तू धर्म्मपुरी और सती नगरी
२७ कहाएगी। और सिय्योन न्याय के द्वारा और जो उस में फिरेंगे सो धर्म्म के द्वारा छुड़ा लिये
२८ जाएंगे। पर बलवाइयों और पापियों का एक संग नाश होगा और जिन्हों ने यहोवा को
२९ त्यागा है उन का अन्त हो जाएगा। और जिन बांजवृक्षों से तुम प्रीति रखते थे उन से वे लज्जित होंगे, जिन बारियों से तुम प्रसन्न रहते
३० थे उन के कारण तुम्हारे मुंह काले होंगे। क्योंकि तुम पत्ते मुर्झाये हुए बांजवृक्ष के और विना
३१ जल की बारी के समान हो जाओगे। और बलवान तो सन और उस का काम चिंगारी बनेगा सो वे दोनों एक साथ जलेंगे और कोई बुझानेहारा न होगा॥

## २. आमोस के पुत्र यशायाह का वचन जिस का दर्शन उस ने यहूदा और यरूशलेम के विषय पाया॥

२ ऐसा होगा कि अन्त के दिनों में यहोवा के भवन का पर्वत सब पहाड़ों पर दृढ़ किया जाएगा और सब पहाड़ियों से अधिक ऊंचा किया जाएगा और हर जाति के लोग धारा की नाईं
३ उस की ओर चलेंगे। और बहुत देशों के लोग जाएंगे और आपस में कहेंगे कि आओ हम यहोवा के पर्वत पर चढ़कर याकूब के परमेश्वर के भवन में जाएं तब वह हम को अपने मार्ग सिखाएगा और हम उस के पथों पर चलेंगे क्योंकि यहोवा की व्यवस्था सिय्योन से और
४ उस का वचन यरूशलेम से निकलेगा। वह जाति जाति का न्याय करेगा और देश देश के लोगों के झगड़ों को मिटाएगा सो वे अपनी तलवारें पीटकर हल के फाल और अपने भालों को हंसिया बनाएंगे तब एक जाति दूसरी जाति के विरुद्ध तलवार फिर न चलाएगी और लोग आगे को युद्ध की विद्या न सीखेंगे॥

(१) मूल में. छिपा। (२) मूल में. तुम्हारे हाथ खून से भरे हैं। (३) मूल में न्याय ढूंढो।

(१) मूल में. [illegible] ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

 CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri 

५ हे याकूब के घराने आ। हम यहोवा के प्रकाश ६ में चलें। तू ने अपनी प्रजा याकूब के घराने को त्याग दिया है क्योंकि वे पूर्व्वियों के व्यवहार पर तन मन से चलते[1] और पलिशतियों की नाईं टोना करते हैं और परदेशियों के साथ ७ हाथ मिलाते हैं। उन का देश चांदी और सोने से भरपूर है और उन के रक्खे हुए धन की सीमा नहीं उन का देश घोड़ों से भरपूर है और उन ८ के रथ अनगिनित हैं। उन का देश मूरतों से भरा है वे अपने हाथों की बनाई हुई वस्तुओं को जिन्हें उन्हों ने अपनी अंगुलियों से संवारा ९ है दण्डवत करते हैं। साधारण मनुष्य झुकते और बड़े मनुष्य प्रणाम करते हैं इस कारण उन १० को क्षमा न कर। यहोवा के भय के कारण और उस की बड़ाई के प्रताप के मारे चटान में घुस ११ और मिट्टी में छिप जा। क्योंकि आदमियों की घमण्डभरी आंखें नीची किई जाएंगी और मनुष्यों का घमण्ड दूर किया जाएगा और उस दिन केवल यहोवा ऊंचे पर विराजमान रहेगा। १२ क्योंकि सेनाओं के यहोवा का एक दिन सब फूले हुए और ऊंचे और उन्नत पर आता है १३ और वे नवाये जाएंगे। और लबानोन के सब देवदारुओं पर जो ऊंचे और उन्नत हैं और १४ बाशान के सब बांजवृक्षों पर, और सब ऊंचे १५ पहाड़ों और सब उन्नत पहाड़ियों पर, और सब ऊंचे गुम्मटों और सब दृढ़ शहरपनाहों पर, १६ और तर्शीश के सब जहाजों और सब सुन्दर १७ चित्रकारी पर वह दिन आता है। और आदमी का गर्व्व निकाला जाएगा और मनुष्यों का घमण्ड दूर किया जाएगा और उस दिन केवल १८ यहोवा ऊंचे पर विराजमान रहेगा। और मूरतें १९ सब की सब बिलाय जाएंगी। और जब यहोवा पृथिवी के कंपाने के लिये उठेगा तब उस के भय के कारण और उस की बड़ाई के प्रताप के मारे लोग चटानों की गुफाओं और भूमि के २० बिलों में घुसेंगे। उस दिन लोग अपनी चान्दी सोने की मूरतों को जिन्हें उन्हों ने दण्डवत करने के लिये बनाया है छछून्दरों और चमगी- २१ दड़ों के आगे फेंकेंगे, कि यहोवा के भय के कारण और उस की बड़ाई के प्रताप के मारे चटानों की दरारों और ढांगों के छेदों में घुस जाएं जब कि वह पृथिवी के कंपाने को उठेगा। मनुष्य जिस का सांस उस के नथनों में है उस २२ से परे रहो, वह किस लेखे में है॥

**३.** सुनो प्रभु सेनाओं का यहोवा यरूशलेम के और यहूदा के सब प्रकार का आधार[1] दूर करेगा अर्थात अन्न का सारा आधार और जल का सारा आधार, वीर और योद्धा को न्यायी और नबी २ को भावी कहनेहारे और पुरनिये को, पचास ३ सिपाहियों के सरदार और प्रतिष्ठित पुरुष को मंत्री और चतुर कारीगर को और निपुण टोन्हे को भी दूर करेगा। और मैं लड़कों को ४ उन के हाकिम कर दूंगा और बच्चे उन पर प्रभुता करेंगे। और प्रजा के लोग आपस में एक ५ दूसरे पर अंधेर करेंगे और लड़का पुरनिये से और नीच जन रईस से ढिठाई करेगा। उस ६ समय कोई अपने पिता के घर में अपने भाई को पकड़कर कहेगा कि तेरे पास तो कपड़े हैं सो तू हमारा न्यायी हो जा और यह उजाड़ तेरे हाथ में हो। उस समय वह बोल उठेगा ७ कि मैं चंगा करनेहारा न हूंगा क्योंकि मेरे घर में न तो रोटी है और न कपड़े सो मुझ को प्रजा का न्यायी मत ठहराओ। यरूशलेम तो ८ डगमगाता और यहूदा गिरता है क्योंकि उन के बचन और उन के काम यहोवा के विरुद्ध हैं कि उस की तेजोमय आंखों के साम्हने बलवा करें। उन का चिहरा ही उन के विरुद्ध साक्षी देता ९ है वे सदोमियों की नाईं अपने पाप को आप ही बखानते और नहीं छिपाते। उन[2] पर हाय क्योंकि उन्हों ने अपनी हानि आप किई है। धर्म्मियों के विषय में कहो कि भला होगा १० क्योंकि वे अपने कामों का फल भोगेंगे। दुष्ट ११ पर हाय उस का बुरा होगा क्योंकि उस के कामों का फल उस को मिलेगा। मेरी प्रजा पर १२ बच्चे अंधेर करते और स्त्रियां उस पर प्रभुता करती हैं हे मेरी प्रजा तेरे अगुए तुझे भटका देते और तेरे चलने का मार्ग मिटा देते हैं[3]। यहोवा देश देश के लोगों से मुकद्दमा लड़ने १३ और उन का न्याय करने के लिये खड़ा है। यहोवा अपनी प्रजा के पुरनियों और हाकिमों १४ के साथ यह विवाद करेगा कि तुम ही ने बारी

(१) मूल में. [illegible] भर गये।

(१) मूल में. लाठा और लाठी। (२) मूल में. उन के माथ। (३) मूल में निगल लेते हैं।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

की दाख खा डोली है और दीन लोगों का धन १५ तुम लूटकर अपने घरों में रखते हो। तुम कौन हो कि मेरी प्रजा को दलते और दीन लोगों को[1] पीस डालते हो प्रभु सेनाओं के यहोवा की यही वाणी है ॥

१६ यहोवा ने यह भी कहा है कि सिय्योन की स्त्रियां जो घमण्ड करतीं और सिर ऊंचे किये आंखें मटकातीं और घुंघुरुओं को छमछमाती १७ हुई ठुमुक ठुमुक चलती हैं, इस लिये प्रभु यहोवा उन के चोण्डे को गंजा करेगा और उन १८ के तन को उघरवाएगा। उस समय प्रभु घुंघु- १९ रुओं जालियों चंद्रहारों, झुमकों कड़ों घूंघटों, २० पगड़ियों पैकड़ियों पटुकों सुगन्धपात्रों गण्डों, २१, २२ अंगूठियों नत्थों, सुन्दर वस्त्रों कुर्त्तियों २३ चद्दरों बटुओं, दर्पणों मलमल के वस्त्रों बन्दियों २४ दुपट्टों इन सभों की शोभा को दूर करेगा। और सुगंध की सन्ती सड़ाहट होगी और सुन्दर करधनी की सन्ती बंधन की रस्सी और गुन्धे हुए बालों की सन्ती गंजापन और सुन्दर पटुके की सन्ती टाट की पेटी और सुन्दरता की २५ संती दाग होगा। तुम्ह में के पुरुष तलवार से और शूरवीर युद्ध में मारे जाएंगे। २६ और उस के फाटकों में सांस भरना और विलाप करना होगा[2] और वह भूमि पर अकेली बैठी रहेगी[3] ॥

१ **४.** उस समय सात स्त्रियां एक पुरुष को पकड़कर कहेंगी कि हम रोटी तो अपनी ही खाएंगी और वस्त्र अपने ही पहिनेंगी केवल हम तेरी कहलाएं हमारी नामधराई दूर कर ॥

२ उसी समय इस्राएल के बचे हुओं के लिये यहोवा का पल्लव भूषण और महिमा ठहरेगा और भूमि की उपज बड़ाई और शोभा ३ ठहरेगी। और जो कोई सिय्योन में बचा रहे और जो कोई यरूशलेम में बचा रहे अर्थात यरूशलेम में जितनों के नाम जीवनपत्र में[4] ४ लिखे हों सो पवित्र कहाएंगे। यह तब होगा जब प्रभु न्याय करनेहारे और भस्म करनेहारे आत्मा के द्वारा सिय्योन की स्त्रियों के मल को निकाल[5] चुकेगा और यरूशलेम के बीच से खून को दूर कर चुकेगा। तब यहोवा सिय्योन पर्व्वत के ५ एक एक घर के ऊपर और उस के सभा-स्थानों के ऊपर दिन को तो धूएं का बादल और रात को धधकती आग का प्रकाश सिर-जेगा और सारे विभव के ऊपर मण्डप छाया ६ रहेगा। और दिन को घाम से बचाने के लिये और आंधी पानी और झड़ी में शरण और आड़ के लिये एक तंबू होगा ॥

**५. अब** मैं अपने प्रिय के लिये उस की दाख की बारी के विषय गीत गाऊं। एक अति उपजाऊ टीले पर[6] मेरे प्रिय के २ एक दाख की बारी थी। उस ने उस की मिट्टी गोड़ दिई और उस के पत्थर बीनकर उस में उत्तम जाति की एक दाखलता लगाई और बीच में एक गुम्मट बनाया और उस में दाख-रस के लिये एक कुंड भी खोदा तब वह दाख की आशा करने तो लगा पर उस में निकम्मी ३ ही दाखें लगीं। सो अब हे यरूशलेम के निवा-सियो और हे यहूदा के मनुष्यो मेरे और मेरी ४ दाख की बारी के बीच न्याय करो। मेरी दाख की बारी के लिये और क्या करने को रह गया जो मैं ने उस के लिये न किया हो फिर क्या कारण है कि जब मैं ने दाख की आशा किई ५ तब उस में निकम्मी दाखें लगीं। अब मैं तुम को जताता हूं कि अपनी दाख की बारी से क्या करूंगा मैं उस के कांटेवाले बाड़े को उखाड़ दूंगा कि वह चट किई जाए और उस की भीत ६ को ढा दूंगा कि वह रौंदी जाए। मैं उसे उजाड़ दूंगा और वह न तो फिर छांटी और न गोड़ी जाएगी और उस में भांति भांति के कटीले पेड़ उगेंगे और मैं मेघों को आज्ञा दूंगा कि उस पर ७ जल न बरसाना। क्योंकि सेनाओं के यहोवा की दाख की बारी इस्राएल का घराना और उस का मनभाऊ पौधा यहूदा के लोग हैं और उस ने उन में न्याय की आशा तो किई पर अन्याय देख पड़ा उस ने धर्म्म की आशा तो किई पर उसे चिल्लाहट ही सुन पड़ी ॥

८ हाय उन पर जो घर से घर और खेत से खेत यहां लों मिलाते जाते हैं कि कुछ स्थान नहीं बचता कि तुम देश के बीच अकेले रह जाओ। ९ सेनाओं के यहोवा ने मेरे कानों में कहा है कि

(१) मूल में. दीन लोगों के मुंह को। (२) मूल में. उस के फाटक ठण्ढी सांस भरेंगे और विलाप करेंगे। (३) मूल में. वह शून्य होकर भूमि पर बैठेगी। (४) मूल में. जीवन के लिये। (५) मूल में. [illegible] (६) मूल में. एक तेल के बेटे सींग पर।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

निश्चय बहुत से घर सून हो जाएंगे और बड़े
१० बड़े और सुन्दर घर निर्जन हो जाएंगे। और
दस बीघे की दाख की बारी से एक ही बत
दाखरस मिलेगा और होमेर भर के बीज से एक
ही एपा अन्न उत्पन्न होगा ॥

११ हाय उन पर जो बड़े तड़के उठकर मदिरा
पीने लगते हैं और बड़ी रात लों दाखमधु पीते
१२ रहते जब लों उन को गर्मी चढ़ न जाए। उन
की जेवनारों में वीणा सारंगी डफ बांसली और
दाखमधु ये सब पाये जाते हैं और वे यहोवा
के कार्य्य की ओर दृष्टि नहीं करते और उस के
१३ हाथों के काम को नहीं देखते। इस लिये मेरी
प्रजा अज्ञानता के कारण बंधुआई में गई और
उस में के प्रतिष्ठित पुरुष भूखों और साधारण
१४ लोग प्यासों मरे। इस लिये अधोलोक ने
अत्यन्त लालसा करके अपना मुंह बिना परि-
माण पसारा और उन का विभव और भीड़
भाड़ और हौरा और आनन्द करनेहारे सब के
१५ सब उस के मुंह में जा पड़ते हैं। साधारण
मनुष्य दबाये और बड़े मनुष्य नीचे किये जाते
और ऊंचे पदवालों की आंखें नीची किई जाती
१६ हैं। और सेनाओं का यहोवा न्याय करने के
कारण महान ठहरता और पवित्र धर्म्मी होने
१७ के कारण पवित्र ठहरता है। और भेड़ों के बच्चे
तो मानो अपने खेत में चरेंगे पर हृष्टपुष्टों के
उजड़े स्थान परदेशियों को चराई के लिये
मिलेंगे ॥

१८ हाय उन पर जो अधर्म्म को अनर्थ की
रस्सियों से और पाप को मानो गाड़ी के रस्से
१९ से खींच ले आते हैं, और कहते हैं कि वह
फुर्ती तो करे और अपने काम को शीघ्र कर
डाले कि हम उस को देखें और इस्राएल के
पवित्र की युक्ति प्रगट और पूरी हो जाए[१] कि
हम उस को समझें ॥

२० हाय उन पर जो बुरे को भला और भले को
बुरा कहते और अंधियारे को उजियाला और
उजियाले को अंधियारा ठहराते और कड़ुवे को
मीठा और मीठे को कड़ुवा करके मानते हैं ॥

२१ हाय उन पर जो अपनी दृष्टि में ज्ञानी और
अपने लेखे बुद्धिमान हैं ॥

२२ हाय उन पर जो दाखमधु पीने में वीर और
२३ मदिरा को तेज बनाने में बहादुर हैं, और
घूस लेकर दुष्टों को निर्दोष और निर्दोषों को
दोषी ठहराते हैं। इस कारण जैसे अग्नि की लौ २४
से खूंटी भस्म होती और सूखी घास जलकर
बैठ जाती है वैसे ही उन की जड़ सड़ जाएगी
और उन के फूल धूल होकर उड़ जाएंगे क्योंकि
उन्हों ने सेनाओं के यहोवा की व्यवस्था को
निकम्मी जाना और इस्राएल के पवित्र के
वचन को तुच्छ जाना है ॥

इस कारण यहोवा का कोप अपनी प्रजा पर २५
भड़का है और उस ने उन के विरुद्ध हाथ बढ़ा-
कर उन को मारा है और पहाड़ कांप उठे और
लोगों को लोथें सड़कों के बीच कूड़ा सी पड़ी
हैं। इतने पर भी उस का कोप शान्त नहीं हुआ
उस का हाथ अब लों बढ़ा हुआ है। और वह २६
दूर दूर की जातियों के लिये झण्डा खड़ा करेगा
और सीटी बजाकर उन को पृथिवी की छोर से
बुलाएगा देखो वे फुर्ती करके वेग आएंगे। उन २७
में कोई थकनेहारा वा ठोकर खानेहारा नहीं
कोई ऊंघने वा सोनेहारा नहीं किसी का फेंटा
नहीं खुलता और किसी के जूतों का बन्धन
नहीं टूटता। उन के तीर चोखे और उन के २८
सब धनुष चढ़ाये हुये हैं उन के घोड़ों के खुर
बज्र के से और रथों के पहिये बवण्डर सरीखे
हैं। वे सिंह वा जवान सिंह की नाईं गरजते हैं २९
वे गुर्राकर अहेर को पकड़ लेते और उस को
कुशल से ले भागते हैं और कोई उसे उन से
नहीं छुड़ाता। उस समय वे उन पर समुद्र के ३०
गर्जन की नाईं गर्जेंगे और यदि कोई देश की
ओर देखे तो उसे अंधकार और संकट देख
पड़ेंगे और ज्योति मेघों से छिप जाएगी ॥

६. जिस बरस उज्जियाह राजा मर
गया मैं ने प्रभु को बहुत ही
ऊंचे सिंहासन पर विराजमान देखा और उस
के वस्त्र के घेर से मन्दिर भर गया है। उस से २
ऊंचे पर साराप दिखाई देते हैं और उन के छः
छः पंख हैं दो पंखों से वे अपने मुंह को ढांपे
और दो से अपने पांवों को ढांपे हैं और दो से
उड़ रहे हैं। और वे एक दूसरे से पुकार पुकार ३
कर कह रहे हैं कि सेनाओं का यहोवा पवित्र
पवित्र पवित्र है सारी पृथिवी उस के तेज से
भरपूर है। और पुकारनेहारे के शब्द से डेव- ४
ढ़ियों की नेवें डोल उठीं और भवन धूंए से
भर गया। तब मैं ने कहा हाय हाय मैं मारा ५

(१) मूल में. निकट आवे

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons Dev Prayag. Digitized by eGangotri

पड़ा क्योंकि मैं अशुद्ध होंठवाला मनुष्य हूं और अशुद्ध होंठवाले मनुष्यों के बीच में रहता हूं और मैं ने सेनाओं के यहोवा महाराजाधिराज ६ को अपनी आंखों से देखा है। तब एक साराप हाथ में अंगारा लिये हुए जिसे उस ने चिमटे से वेदी पर से उठा लिया था मेरे पास उड़ ७ आया। और उस ने उस से मेरे मुंह को छूकर कहा देख इस ने तेरे होंठों को छू लिया है सो तेरा अधर्म्म दूर हो गया और तेरे पाप ढांपे ८ गये। तब मैं ने प्रभु का यह वचन सुना कि मैं किस को भेजूं और हमारी ओर से कौन जाएगा ९ तब मैं ने कहा मैं हाजिर हूं मुझे भेज। उस ने कहा जाकर इन लोगों से कह कि सुनते तो रहो पर न समझो और देखते तो रहो पर न १० बूझो। तू इन लोगों के मन को मोटा और उन के कानों को भारी कर और उन की आंखों को बन्द कर न हो कि वे आंखों से देखें और कानों से सुनें और मन से बूझें और फिरें और चंगे ११ हो जाएं। तब मैं ने पूछा कि हे प्रभु कब लों उस ने कहा जब लों कि नगर यहां लों न उजड़ें कि उन में कोई रह न जाए और घर भी यहां लों न उजड़ें कि उन में कोई मनुष्य न रह जाए और देश उजाड़ और सुनसान न हो जाए, १२ और यहोवा मनुष्यों को उस में से दूर न कर दे और उस के बहुत से स्थान निर्जन न हो जाएं। १३ चाहे उस के निवासियों[1] का दसवां अंश रह जाए तो वह फिर नाश किया जाएगा[2] पर जैसे छोटे वा बड़े बांजवृक्ष के काट डालने पर भी उस का ठूंठ बना रहता है वैसे ही पवित्र वंश उस दसवें अंश का ठूंठ ठहरेगा॥

## ७. यहूदा

का राजा आहाज जो योताम का पुत्र और उज्जिय्याह का पोता था उस के दिनों में अराम का राजा रसीन और इस्राएल का राजा रमल्याह का पुत्र पेकह इन्हों ने यरूशलेम से लड़ने के लिये चढ़ाई तो किई पर युद्ध करके उन २ से कुछ बन न पड़ा। और दाऊद के घराने को यह समाचार मिला था कि अरामियों ने एप्रैमियों से सन्धि किई है और उन का और प्रजा का भी मन ऐसा कांप उठा जैसे वन के वृक्ष वायु चलने से कांप जाते हैं॥

३ तब यहोवा ने यशायाह से कहा अपने पुत्र शार्याशूब[1] को लेकर ऊपरली पोखरे की नाली के सिरे पर धोबियों के खेत की सड़क पर आहाज से भेंट करने के लिये जा। और उस से ४ कह कि सावधान रह और शान्त हो और उन दोनों धूंआ निकलती लुकटियों से[2] अर्थात रसीन के और अरामियों के भड़के हुए कोप से और रमल्याह के पुत्र से मत डर और न तेरा मन कच्चा हो। क्योंकि अरामियों और रमल्याह ५ के पुत्र समेत एप्रैमियों ने यह कहकर तेरे विरुद्ध बुरी युक्ति विचारी है कि, आओ हम यहूदा ६ पर चढ़ाई करके उस को घबरा दें और उस को अपने वश में लाकर[3] ताबेल के पुत्र को राजा ठहरा दें। सो प्रभु यहोवा ने यह कहा ७ है कि यह युक्ति न तो सफल होगी और न पूरी। क्योंकि अराम का सिर दमिश्क और ८ दमिश्क का सिर रसीन है फिर एप्रैम का सिर शोमरोन और शोमरोन का सिर रमल्याह का पुत्र है। पैंसठ बरस के भीतर एप्रैम का बल टूट ९ जाएगा और वह जाति बनी न रहेगी। यदि तुम लोग इस बात की प्रतीति न करो तो निश्चय तुम स्थिर न रहोगे॥

फिर यहोवा ने आहाज से कहा, अपने १०, ११ परमेश्वर यहोवा से कोई चिन्ह मांग चाहे वह गहिरे स्थान का हो वा ऊपर का हो। आहाज १२ ने कहा मैं नहीं मांगने का और मैं यहोवा की परीक्षा न करूंगा। तब उस ने कहा हे दाऊद १३ के घराने सुनो क्या तुम मनुष्यों को उकता देना छोटी बात समझकर अब मेरे परमेश्वर को भी उकता दोगे। इस कारण प्रभु आप हो तुम को १४ एक चिन्ह देगा सुनो एक कुमारी गर्भवती होगी और पुत्र जनेगी और उस का नाम इम्मानूएल[4] रक्खेगी। वह तब मक्खन और मधु १५ खाएगा जब[5] वह बुरे को त्यागना और भले को ग्रहण करना जानेगा। क्योंकि उस से पहिले १६ कि वह लड़का बुरे को त्यागना और भले को ग्रहण करना जाने जिस देश के दोनों राजाओं के विषय तू घबरा रहा है सो निर्जन हो जाएगा। यहोवा तुझ पर और तेरी प्रजा पर १७ और तेरे पिता के घराने पर ऐसे दिनों को ले

(१) मूल में. उस में। (२) मूल में. फिर खा डाला जाएगा।

(१) अर्थात. बचा हुआ भाग फिरेगा। (२) मूल में. लुकटियों की पूंछों से। (३) मूल में. अपने निमित्त फाड़कर। (४) अर्थात. ईश्वर हमारे संग है। (५) वा. इस लिये कि।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

 CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons. Dev Prayag. Digitized by eGangotri 

आएगा कि जब से एप्रैम यहूदा से अलग हो गया तब से वैसे दिन कभी नहीं आये अर्थात अश्शूर के राजा को ॥

१८ उस समय यहोवा उन मक्खियों को जो मिस्र की नहरों के उधर रहती हैं और उन मधु-मक्खियों को जो अश्शूर देश में रहती हैं सीटी

१९ बजाकर बुलाएगा। और वे सब की सब आकर इस देश के पहाड़ी नालों में और ढांगों के दरारों में और सब भटकटैयों और सब चराइयों पर बैठ जाएंगी ॥

२० उसी समय प्रभु महानद के पारवाले अश्शूर के राजारूपी भाड़े के छुरे से सिर और पांवों के रोएं मूंड़ेगा उस छुरे से डाढ़ी भी पूरी मुंड़ जाएगी ॥

२१ उस समय कोई एक कलोर और दो भेड़ों को

२२ पालेगा। और वे इतना दूध देंगी कि वह मक्खन खाया करेगा क्योंकि जितने इस देश में रह जाएंगे सो सब मक्खन और मधु खाया करेंगे ॥

२३ उस समय जिन जिन स्थानों में हजार टुकड़े चांदी की हजार दाखलताएं हैं उन सब स्थानों

२४ में कटीले ही कटीले पेड़ होंगे। तीर और धनुष लेकर लोग वहां जाया करेंगे क्योंकि सारे

२५ देश में कटीले पेड़ हो जाएंगे। और जितने पहाड़ कुदाल से गोड़े जाते हैं उन सभों पर कटीले पेड़ों के डर के मारे कोई न जाएगा वे गाय बैलों के चरने के और भेड़ बकरियों के रौंदने के लिये होंगे ॥

**८. फिर** यहोवा ने मुझ से कहा एक बड़ी पटिया लेकर उस पर साधारण अक्षरों से[1] यह लिख कि महेर्शालाल्हाशबज[2] के

२ लिये। और मैं विश्वासयोग्य पुरुषों को अर्थात ऊरिय्याह याजक और येबेरेक्याह के पुत्र जक-

३ र्याह को इस बात के साक्षी करूंगा। और मैं अपनी स्त्री[3] के पास गया और वह गर्भवती होकर पुत्र जनी तब यहोवा ने मुझ से कहा उस

४ का नाम महेर्शालाल्हाशबज[2] रख। क्योंकि उस से पहिले कि वह लड़का बप्पा और अम्मा पुकारना जाने दमिश्क और शोमरोन दोनों की धन संपत्ति लूटकर अश्शूर का राजा अपने देश को भेजेगा ॥

५ फिर यहोवा ने मुझ से दूसरी बार कहा

६ कि, लोग शीलोह के धीरे धीरे बहनेहारे सोते को निकम्मा जानते हैं और रसीन के और रमल्याह के पुत्र के संग एका करके आनन्द

७ करते हैं। इस कारण सुन प्रभु उन पर उस प्रबल और गहिरे महानद को अर्थात अश्शूर के राजा को उस के सारे प्रताप के साथ चढ़ा लाएगा वह अपने सारे नालों को भर देगा और अपने सारे कड़ाड़ों से उपटकर बहेगा।

८ और वह यहूदा पर भी चढ़ आएगा और बढ़ते बढ़ते वह उस पर चलेगा और गले लों पहुंचेगा, हे इम्मानूएल तेरा सारा देश उस के पंखों के फैलने से ढंप जाएगा ॥

९ हे देश देश के लोगो हौरा करो तो करो पर तुम्हारा सत्यानाश हो जाएगा हे पृथिवी के दूर दूर देश के सब लोगो कान लगाकर सुनो अपनी अपनी कमर कसो तो कसो पर तुम्हारा सत्यानाश हो जाएगा अपनी कमर कसो तो कसो

१० पर तुम्हारा सत्यानाश हो जाएगा। युक्ति करो तो करो पर वह निष्फल हो जाएगी कहो तो कहो पर तुम्हारा कहा ठहरेगा नहीं क्योंकि

११ ईश्वर हमारे संग है। क्योंकि यहोवा दृढ़ता के साथ मुझ से बोला और इन लोगों की सी

१२ चाल चलने से बरजकर कहा, जिस किसी बात को ये लोग राजद्रोह की गोष्ठी कहें उस को तुम राजद्रोह की गोष्ठी न कहना और जिस बात से वे डरते उस से तुम न डरना और न

१३ भय खाना। सेनाओं के यहोवा ही को पवित्र जानना और उसी का डर मानना और

१४ उसी का भय खाना। और वह पवित्रस्थान ठहरेगा पर इस्राएल के दोनों घरानों के लिये ठोकर का पत्थर और ठेस की चटान और यरूशलेम के निवासियों के लिये फन्दा और

१५ फंसड़ी ठहरेगा। और उन में से बहुत से लोग ठोकर खाकर गिरेंगे और घायल भी हो जाएंगे और फंसाकर पकड़े जाएंगे ॥

१६ मेरे चेलों के बीच चितौनी का पत्र बांध दे

१७ और शिक्षा पर छाप कर। और मैं उस यहोवा की जो अपने मुख को याकूब के घराने से फेरता[1] है बाट जोहता रहूंगा और उसी पर आशा

१८ लगाये रहूंगा। देखो मैं और जो लड़के यहोवा ने मुझे दिये हैं हम उसी सेनाओं के यहोवा की ओर से जो सिय्योन पर्वत पर वास किये रहता

(१) मूल में. मनुष्य की कलम से। (२) अर्थात लूट शीघ्र आती छिन जल्दी [illegible] (३) मूल में. नबियन।

(१) मूल में. छिपाता।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

है इस्राएलियों में चिन्ह और चमत्कार ठहरे १९ हैं। जब लोग तुम से कहें कि ओझों और टोनहों के पास जो गुनगुनाते और फुसफुसाते हैं जाकर पूछो, क्या प्रजा को अपने परमेश्वर ही के पास जाकर न पूछना चाहिये और क्या २० जीवतों के लिये मुर्दों से पूछना चाहिये। व्यवस्था और चितौनी ही की चर्चा हो यदि वे लोग इन के अनुसार न बोलें तो निश्चय उन के लिये पह २१ न फटेगी। और वे इस देश में क्लेशित और भूखे फिरते रहेंगे और जब उन को भूख लगे तब वे क्रोध में आकर अपने राजा और अपने परमेश्वर को कोसेंगे और चाहे अपना मुख ऊपर की ओर २२ करें, चाहे पृथिवी की ओर दृष्टि करें तो उन्हें क्या देख पड़ेगा कि संकट और अंधियारा और अंधकार भरी सकेती ही है और वे घोर अन्धकार में ढकेल दिये जाएंगे॥

९ तौभी जो सकेती में पड़ेगी वह अंधकार में पड़ी न रहेगा, पहिले तो उस ने जबूलून और नप्ताली के देशों का अपमान किया पर पीछे उस ने ताल की ओर यर्दन के पार की अन्यजातियों के गालील २ की महिमा किई। तब जो लोग अंधियारे में चलते थे उन्हें बड़ा उजियाला देख पड़ा जो लोग घोर अंधकार से भरे हुए देश में रहे उन ३ पर ज्योति चमकी है। तू ने जाति को बढ़ाया तू ने उस को बहुत आनन्द दिया[1] वह तेरे साम्हने कटनी के समय का सा आनन्द करेगी और ऐसी मगन होगी जैसे लोग लूट बांटने के ४ समय होते हैं। क्योंकि तू ने उस की गर्दन पर के भारी जूए और उस के बहंगे के बांस और उस पर अंधेर करनेहारे की लाठी इन सभों को ऐसा तोड़ दिया जैसे मिद्यानियों के दिन हुआ ५ था। क्योंकि लड़नेहारे सिपाहियों के जूते और लोहू में लथड़े हुए कपड़े सब आग का कौर हो जाएंगे॥

६ क्योंकि हमारे लिये एक बालक उत्पन्न होता हमें एक पुत्र दिया जाता है और वह प्रभुता का भार उठाएगा[2] और उस का नाम अद्भुत और युक्ति करनेहारा और पराक्रमी ईश्वर और अनन्तकाल का पिता और शांति का प्रधान ७ रक्खा जाएगा। दाऊद की राजगद्दी पर उस की प्रभुता सदा बढ़ती रहेगी और उस की शांति का अन्त न होगा[1] इस लिये वह उस को इस समय से लेकर सर्वदा लों न्याय और धर्म्म के द्वारा स्थिर किये और संभाले रहेगा। सेनाओं के यहोवा की धुन के द्वारा यह काम हो जाएगा॥

८ प्रभु ने याकूब के पास एक बचन कहला भेजा ९ है और वह बचन इस्राएल पर घटा है। और सारी प्रजा को एप्रैमियों और शोमरोनवासियों को मालूम होगा जो गर्व और अहंकार करके १० कहते हैं कि। ईंटें तो गिर गई हैं पर हम गढ़े हुए पत्थरों से घर बनाएंगे गूलर के वृक्ष तो कट गये हैं पर हम उन की सन्ती देवदारुओं से काम ११ लेंगे। इस कारण यहोवा उन पर रसीन के बैरियों को प्रबल करेगा और उन के शत्रुओं १२ को, आगे अराम को और पीछे पलिश्तियों को उभारेगा और वे मुंह खोलकर इस्राएलियों को निगल लेंगे। इतने पर भी उस का कोप शान्त नहीं हुआ और उस का हाथ अब लों बढ़ा हुआ है॥

१३ तौभी ये लोग अपने मारनेहारे सेनाओं के यहोवा को ओर नहीं फिरे और न उन्हों ने १४ उस को पूछा है। इस कारण यहोवा इस्राएल में से सिर और पूंछ को खजूर की डालियों और सरकंडे को एक ही दिन काट डालेगा। १५ पुरनिया और प्रतिष्ठित पुरुष तो सिर है और १६ झूठ सिखानेहारा नबी पूंछ है। जो इन लोगों की अगुवाई करते हैं सो इन को भटका देते हैं और जिन की अगुवाई होती है सो नाश हो १७ जाते हैं। इस कारण प्रभु न तो इन के जवानों से प्रसन्न होगा और न इन के बपमूए बालकों और विधवाओं पर दया करेगा क्योंकि हर एक भक्तिहीन और कुकर्म्मी है और हर एक के मुख से मूढ़ता की बात निकलती है। इतने पर भी उस का कोप शांत नहीं हुआ और उस का हाथ अब लों बढ़ा हुआ है॥

१८ क्योंकि दुष्टता आग की नाईं धधकती है वह ऊंटकटारों और कांटों को भस्म करती है वह घने वन में भी लगती है और उस से बड़ा १९ धूआं चकरा चकराकर उठता है। सेनाओं के यहोवा के रोष के मारे यह देश जल जाता

(१) वा. तू ने बहुत आनन्द न दिया।
(२) मूल में. प्रभुता उस के कांधे पर होगी।

(१) मूल में. प्रभुता की बढ़ती और शांति का अन्त नहीं।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



और ये लोग आग का कौर होते हैं वे आपस में एक दूसरे से दया का व्यवहार नहीं करते। २० और दहिनी ओर कोई भोजनवस्तु छीनकर भी भूखा रहेगा और बायें कोई खाकर भी तृप्त न होगा और वे अपनी अपनी बांहों का मांस भी २१ खाएंगे। मनश्शे एप्रैम को और एप्रैम मनश्शे को खा डालेगा और वे दोनों यहूदा के विरुद्ध होंगे। इतने पर भी उस का कोप शांत नहीं हुआ और उस का हाथ अब लों बढ़ा हुआ है॥

**१०. हाय** उन न्यायियों पर जो अनर्थ विचार करते हैं और उन पर जो उत्पात करने की आज्ञा लिख देते २ हैं, कि वे कंगालों का न्याय बिगाड़ें और मेरी प्रजा में के दीन लोगों का हक मारें और विधवाओं को लूटें और बपमूओं का माल अपना ३ कर लें। दण्ड के दिन जब आंधी दूर से आएगी तब क्या करोगे रक्षा के लिये कहां भाग जाओगे ४ और अपने विभव को कहां रख जाओगे। वे केवल बंधुओं के पैरों के पास[१] गिर पड़ेंगे और मारे हुओं से दबे पड़े रहेंगे। इतने पर भी उस का कोप शांत नहीं हुआ और उस का हाथ अब लों बढ़ा हुआ है॥

५ हे अश्शूर तू मेरे कोप का लठ है और तेरे ६ हाथ में का सोंटा मेरा क्रोध है। मैं उस को एक भक्तिहीन जाति के विरुद्ध भेजूंगा और जिन लोगों पर मेरा रोष भड़का है उन के विषय उस को आज्ञा दूंगा कि वह छीन छोर करे और लूट ले और उन को सड़कों की कीच के ७ समान लताड़े। पर उस की ऐसी मनसा न होगी और उस के मन में ऐसा विचार न होगा, क्योंकि उस के मन में यही होगा कि मैं बहुत ८ सी जातियों का नाश और अंत कर डालूं। वह कहता है क्या मेरे सब हाकिम राजा के बराबर ९ नहीं। क्या कल्नो कर्कमीश के समान नहीं क्या हमात अर्पद के और शोमरोन दमिश्क के समान १० नहीं। जिस प्रकार मेरा हाथ मूरतों से भरे हुए उन राज्यों पर पहुंचा जिन की मूरतें यरूशलेम ११ और शोमरोन की मूरतों से बढ़िया थीं, और जिस प्रकार मैं ने शोमरोन और उस की मूरतों से किया क्या मैं उसी प्रकार यरूशलेम से और उस की मूरतों से भी न करूं॥

(१) मूल में. बन्धुओं के नीचे।

१२ इस कारण जब प्रभु सिय्योन पर्वत पर और यरूशलेम में अपना सारा काम कर चुकेगा तब मैं अश्शूर के राजा के गर्व की बातों का और उस १३ की घमण्ड भरी आंखों का पलटा दूंगा। उस ने तो कहा है कि अपने ही बाहुबल और बुद्धि से मैं ने यह काम किया है क्योंकि मैं चतुर हो गया हूं सो मैं ने देश देश के सिवानों को हटा दिया और उन के रक्खे हुए धन को लूट लिया और वीर की नाईं गद्दी पर विराजमानों को १४ उतार दिया है। और देश देश के लोगों की धन संपत्ति चिड़ियाओं के घोंसलों की नाईं मेरे हाथ आई और जैसा कोई छोड़े हुए अण्डों को बटोर ले वैसे ही मैं ने सारी पृथिवी को बटोर लिया है और कोई पंख फड़फड़ाने वा १५ चोंच खोलने वा चीं चीं करनेहारा न रहा। क्या कुल्हाड़ा उस के विरुद्ध जो उस से काटता हो डींग मारे वा आरी उस के विरुद्ध जो उसे खींचता हो बड़ाई मारे क्या सोंटा अपने चलानेहारों को चलाए वा छड़ी उसे उठाए जो काठ नहीं है॥

१६ इस कारण प्रभु अर्थात सेनाओं का प्रभु उस राजा के हृष्टपुष्ट योद्धाओं को दुबले कर देगा और उस की सजी हुई सेना के जंगल में अपने कोप १७ की आग लगाएगा[१]। और इस्राएल की ज्योति तो आग ठहरेगी और इस्राएल का पवित्र तो ज्वाला ठहरेगा और वह उस के झाड़ झंखार १८ को एक ही दिन में भस्म करेगी। उस से उस के वन और फलदाई बारी की शोभा पूरी रीति से[२] नाश होगी और रोगी के क्षीण हो जाने पर जैसी दशा होती है वैसी ही उस की १९ होगी। और उस वन के इतने थोड़े वृक्ष बच जाएंगे कि लड़का भी उन्हें गिन सकेगा॥

२० उस समय इस्राएल के बचे हुए लोग और याकूब के घराने के भागे हुए अपने मारनेहारे पर फिर कभी टेक न लगाएंगे यहोवा जो इस्राएल का पवित्र है उसी पर वे सच्चाई से २१ टेक लगाएंगे। याकूब में से बचे हुए लोग २२ पराक्रमी ईश्वर की ओर फिरेंगे। हे इस्राएल चाहे तेरे लोग समुद्र की बालू के किनकों के समान भी बहुत होते तौभी निश्चय होता कि उन में से बचे ही लोग बचकर फिरेंगे, और सत्यानाश

(१) मूल में. और उस के ऐश्वर्य के नीचे आग की सी जलन होगी। (२) मूल में. जीव से मांस लों।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

२३ पूरे धर्म्म के साथ[1] ठाना गया है। क्योंकि प्रभु सेनाओं के यहोवा ने सारे देश का सत्यानाश करना ठाना है ॥

२४ इस लिये प्रभु सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि हे सिय्योन में रहनेहारी मेरी प्रजा अश्शूर से मत डर चाहे वह सोंटे से तुझे मारे और मिस्र की नाईं तेरे ऊपर छड़ी उठाए। २५ क्योंकि अब थोड़े ही दिनों के बीतने पर मेरी जलन और कोप उन को सत्यानाश करके शान्त होगा[2] ॥

२६ और सेनाओं का यहोवा उस के विरुद्ध कोड़ा खींचकर उस को ऐसा मारेगा जैसा उस ने ओरेब नाम चटान पर मिद्यानियों को मारा था और जैसा उस ने समुद्र पर मिस्रियों की ओर लाठी बढ़ाई वैसा ही उस की ओर भी २७ बढ़ाएगा। सो उस समय उस का बोझ तेरे कंधे पर से और उस का जूआ तेरी गर्दन पर से उतरेगा और तेल[3] के कारण जूआ तोड़ डाला जाएगा ॥

२८ वह अय्यात को आया और मिग्रोन से होकर आगे बढ़ा है मिक्माश में वह अपना २९ सामान रख रहा है। वे घाटी से पार हो गये वे गेबा में टिक गये रामा थरथरा उठा शाऊल ३० का गिबा भाग गया। हे गल्लीम के निवासियो[4] चिल्लाओ हे लैशा के लोगो कान ३१ लगाओ हाय बपुरे अनातोत। मद्मेना मारा मारा फिरता है गेबीम के निवासी अपना अपना सामान भागने के लिये इकट्ठा ३२ कर रहे हैं। आज ही के दिन वह नोब में टिकेगा वह सिय्योन[5] पहाड़ पर और यरूशलेम की पहाड़ी पर हाथ हिलाकर धमकाएगा ॥

३३ देखो प्रभु सेनाओं का यहोवा पेड़ों को भयानक रूप से छांट डालेगा और ऊंचे ऊंचे वृक्ष काटे जाएंगे और जो ऊंचे हैं सो नीचे किये ३४ जाएंगे। वह घने वन को लोहे से काट डालेगा और लबानोन एक प्रतापी के हाथ से नाश किया जाएगा ॥

## ११. तब

यिशै के ठूंठ में से एक डाली फूटेगी और उस की जड़ में २ से एक शाखा निकलकर फलवन्त होगी। और यहोवा का आत्मा बुद्धि और समझ का आत्मा युक्ति और पराक्रम का आत्मा और यहोवा के ज्ञान और भय का आत्मा उस पर ठहरा रहेगा। ३ और उस को यहोवा का भय सुगन्ध सा भाएगा और वह न तो मुंह देखा न्याय करेगा और न अपने कानों के सुनने के अनुसार चुकाव करेगा। ४ पर वह कंगालों का न्याय धर्म्म से करेगा और पृथिवी के नम्र लोगों के लिये खराई से चुकाव करेगा और वह पृथिवी को अपने वचन के सोंटे से मारेगा और अपने फूंक के झोंके से दुष्ट को ५ मार डालेगा। और उस की कटि का फेंटा धर्म्म और उस की कमर का फेंटा सचाई होगी। ६ और हुंड़ार भेड़ के बच्चे के संग रहा करेगा और चीता बकरी के बच्चे के साथ बैठा करेगा और बछड़ा और जवान सिंह और पोसा हुआ बैल तीनों इकट्ठे रहेंगे और छोटा लड़का उन्हें ७ फिराया करेगा। और गाय और रीछनी चरेंगी और उन के बच्चे इकट्ठे बैठेंगे और सिंह बैल की ८ नाईं भूसा खाया करेगा। और दूधपिउवा बच्चा करैत के बिल पर खेलेगा और नाग की बामी में दूध छुड़ाया हुआ लड़का हाथ डालेगा। ९ मेरे सारे पवित्र पर्वत पर न तो कोई दुःख देगा और न हानि करेगा क्योंकि पृथिवी यहोवा के ज्ञान से ऐसी भर जाएगी जैसा समुद्र जल से भरा रहता है[1] ॥

१० उसी समय यिशै की जड़ देश देश के लोगों के झंडे के लिये खड़ी होगी और उसी के पास अन्यजातियां चली आएंगी और उस का विश्रामस्थान तेजोमय होगा ॥

११ उस समय प्रभु अपना हाथ दूसरी बार बढ़ाकर अपनी प्रजा के बचे हुओं को जो रह जाएंगे अश्शूर और मिस्र और पत्रोस और कूश और एलाम और शिनार और हमात और समुद्र के १२ द्वीपों से मोल लेकर छुड़ाएगा। और वह अन्यजातियों के लिये झण्डा खड़ा करके इस्राएल के सब निकाले हुओं को और यहूदा की सब बिखरी हुइयों को पृथिवी की चारों दिशाओं से इकट्ठा १३ करेगा। और एप्रैम फिर डाह न करेगा और यहूदा के तंग करनेहारे काट डाले जाएंगे न तो एप्रैम यहूदा से डाह करेगा और न यहूदा एप्रैम १४ को तंग करेगा। पर वे पच्छिम ओर पलिश्तियों के कंधे पर झपट्टा मारेंगे और मिलकर

(१) मूल में. धर्म्म से उमण्डता। (२) मूल में. करने से चुकेगा। (३) वा. अभिषेक। (४) मूल में. गल्लीम की बेटी। (५) मूल में. सिय्योन की बेटी।

(१) मूल में. जैसा जल समुद्र को ढांपता है।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

पूर्व्वियों को लूटेंगे, वे एदोम और मोआब पर हाथ बढ़ाएंगे और अम्मोनी उन के अधीन हो १५ जाएंगे। और यहोवा मिस्र के समुद्र की खाड़ी को सुखा डालेगा और महानद पर अपना हाथ बढ़ाकर प्रचण्ड लूह से ऐसा सुखाएगा कि वह सात धार हो जाएगा और लोग जूती पहिने १६ हुए भी पार जाएंगे। सो उस की प्रजा के बचे हुओं के लिये अश्शूर से एक ऐसा मार्ग होगा जैसा मिस्र देश से चले आने के समय इस्राएल के लिये हुआ था॥

**१२. उस** समय तू कहेगा कि हे यहोवा मैं तेरा धन्यवाद करता हूं क्योंकि यद्यपि तू मुझ पर कोपित हुआ था पर अब तेरा कोप शान्त हुआ[1] और तू ने मुझे २ शान्ति दिई है। ईश्वर मेरा उद्धार है सो मैं भरोसा रखूंगा और न थरथराऊंगा क्योंकि याह यहोवा मेरा बल और भजन का विषय ३ है और वह मेरा उद्धार ठहर गया है। तुम उद्धार के सोतों से आनन्द के साथ जल भरोगे। ४ और उस समय तुम कहोगे कि यहोवा का धन्यवाद करो उस से प्रार्थना करो सब जातियों में उस के बड़े कामों का प्रचार करो और इस की चर्चा करो कि उस का नाम महान है। ५ यहोवा का भजन गाओ क्योंकि उस ने प्रतापमय काम किये हैं यह सारी पृथिवी पर जाना ६ जाए। हे सिय्योन की रहनेहारी जयजयकार कर और ऊंचे स्वर से गा क्योंकि इस्राएल का पवित्र तेरे बीच में महान है॥

**१३. बाबेल** के विषय का भारी वचन जिस को आमोस के पुत्र २ यशायाह ने दर्शन में पाया। मुंडे पहाड़ पर झंडा खड़ा करो हाथ उठाकर उन को पुकारो ३ कि वे रईसों के फाटकों में प्रवेश करें। मैं ने आप अपने पवित्र किये हुओं को आज्ञा दिई है मैं ने अपने कोप के कारण अपने वीरों को जो मेरे प्रताप के कारण हुलसते हैं बुलाया है। ४ पहाड़ों पर बड़ी भीड़ का सा कोलाहल हो रहा है राज्य राज्य की इकट्ठी किई हुई जातियां हौरा मचा रही हैं सेनाओं का यहोवा युद्ध के ५ लिये अपनी सेना की गिनती ले रहा है। वे दूर देश से तो क्या पृथिवी[2] की छोर से आये हैं यहोवा अपने क्रोध के हथियारों समेत सारे ६ देश को नाश करने के लिये आया है। हाय हाय करो क्योंकि यहोवा का दिन निकट है सर्वशक्तिमान की ओर से मानो सत्यानाश आता ७ है। इस कारण सब के हाथ ढीले पड़ेंगे और ८ हर एक मनुष्य का कलेजा कांप जाएगा[1]। और वे घबरा जाएंगे उन को दुःख और पीड़ा लगेगी उन को जननेहारी की सी पीड़ें उठेंगी वे चकित होकर एक दूसरे को ताकेंगे उन के मुंह सूख ९ जाएंगे[2]। देखो यहोवा का दिन रोष और कोप और निर्दयता के साथ आता है जिस से पृथिवी उजाड़ हो जाएगी और पापी उस में से नाश १० किये जाएंगे। और आकाश के तारागण और बड़े नक्षत्र न झलकेंगे और सूर्य्य उदय होते ही छिप जाएगा और चंद्रमा अपना प्रकाश न ११ देगा। और मैं जगत के लोगों को उन की बुराई का और दुष्टों को उन के अधर्म्म का दण्ड दूंगा और अभिमानियों के अभिमान को दूर करूंगा और उपद्रव करनेहारों के घमण्ड को १२ तोड़ूंगा। मैं मनुष्य को कुन्दन से और आदमी को ओपीर के सोने से अधिक महंगा करूंगा। १३ और मैं आकाश को कंपाऊंगा और पृथिवी अपने स्थान से टल जाएगी, यह सेनाओं के यहोवा के रोष के कारण और उस के भड़के हुए १४ कोप के दिन में होगा। और वे खदेड़े हुए हरिण वा बिन चरवाहे की भेड़ों की नाईं अपने अपने लोगों की ओर फिरेंगे और अपने १५ अपने देश को भाग जाएंगे। जो कोई मिले सो बेधा जाएगा और जो कोई पकड़ा जाए सो १६ तलवार से मार डाला जाएगा। और उन के बालक उन के साम्हने पटक दिये जाएंगे और उन के घर लूटे जाएंगे और उन की स्त्रियां भ्रष्ट १७ किई जाएंगी। देखो मैं उन के विरुद्ध मादी लोगों को उभारूंगा जो न तो चांदी का कुछ विचार करेंगे और न सोने का लालच करेंगे। १८ और वे तीरों से जवानों को मारेंगे और बच्चों पर कुछ दया और लड़कों पर कुछ तरस न १९ करेंगे। और बाबेल जो सब राज्यों का शिरोमणि और उस की शोभा पर कसूदी लोग फूलते हैं सो ऐसा हो जाएगा जैसे सदोम और अमोरा परमेश्वर से उलट दिये जाने पर हो गये थे।

(१) मूल में. फिर गया। (२) मूल में [illegible]

(१) मूल में. मनुष्य का सारा हृदय गलेगा। (२) मूल में. उन के लौवाले मुंह होंगे।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

२० वह फिर कभी न बसेगा और उस में युग युग कोई वास न करेगा और अरबी लोग भी उस में डेरा खड़ा न करेंगे और न चरवाहे उस में २१ अपने पशु बैठाएंगे। वहां जंगली जन्तु बैठेंगे और हुहानेहारे जन्तु उन के घरों में भरे रहेंगे और शुतर्मुर्ग वहां बसेंगे और बनैले बकरे वहां नाचेंगे और उस नगर के राजभवनों में हुंडार और उस के सुख विलास के मन्दिरों में गीदड़ बोला करेंगे उस के नाश होने का समय निकट आ गया और उस के दिन अब बहुत नहीं रहे ।

१ **१४.** क्योंकि यहोवा याकूब पर दया करेगा और इस्राएल को फिर अपनाकर उन्हीं के देश में बसाएगा और परदेशी उन से मिल जाएंगे और अपने अपने को याकूब के घराने २ से मिलाएंगे[1] । और देश देश के लोग उन को उन्हीं के स्थान में पहुंचाएंगे और इस्राएल का घराना यहोवा की भूमि पर उन को दास दासियां करके उन का अधिकारी होगा और जो उन्हें बन्धुआई में ले गये थे उन्हें वे बन्धुए करेंगे और जो उन से परिश्रम कराते थे उन पर वे प्रभुता करेंगे ॥

३ जिस दिन यहोवा तुझे तेरे सन्ताप और घबराहट से और उस कठिन श्रम से जो तुझ से ४ लिया गया विश्राम देगा, उस दिन तू बाबेल के राजा पर ताना मारकर कहेगा कि परिश्रम करानेहारा कैसा नाश हो गया है सोनहले मन्दिरों ५ से भरी नगरी[2] कैसी नाश हो गई है। यहोवा ने दुष्टों के सोंटे को और प्रभुता करनेहारों के ६ उस लठ को तोड़ दिया है, जिस से वे मनुष्यों को रोष से लगातार मारते जाते और जाति जाति पर कोप से प्रभुता करते और लगातार ७ उन के पीछे पड़े रहते थे। सारी पृथिवी को विश्राम मिला है वह चैन से है लोग ऊंचे स्वर ८ से गा उठे हैं। सनौबर और लबानोन के देवदारु भी तुझ पर आनन्द करते हैं कि जब से तू पड़ा हुआ है तब से कोई हमें काटने को ९ नहीं आया। नीचे से अधोलोक में तुझ से मिलने को हलचल हो रही है, वे मरे हुए जो पृथिवी पर प्रधान थे सो तेरे कारण जाग उठे हैं और जाति जाति के सब राजा अपने अपने १० सिंहासन पर से उठे हैं। वे सब तुझ से कहते हैं क्या तू भी हमारी नाईं निर्बल हो गया है क्या ११ तू हमारे समान ही बन गया। तेरा विभव और तेरी सारंगियों का शब्द अधोलोक में उतारा गया है कीड़े तेरा बिछौना और केचुए १२ तेरा ओढ़ना हैं। हे भोर के चमकनेहारे तारे[1] तू आकाश से कैसा गिर पड़ा है तू जो जाति जाति को हरा देता था सो अब कैसे काटकर १३ भूमि पर गिराया गया है। तू मन में कहता तो था कि मैं स्वर्ग पर चढ़ूंगा मैं अपने सिंहासन को ईश्वर के तारागण से अधिक ऊंचा करूंगा और उत्तर दिशा की छोर पर सभा के १४ पर्वत पर विराजूंगा। मैं मेघों से भी ऊंचे ऊंचे स्थानों के ऊपर चढ़ूंगा मैं परमप्रधान के तुल्य १५ हो जाऊंगा। पर तू अधोलोक में बरन उस १६ गड़हे की छोर लों उतारा जाएगा। जो तुझे देखते सो तुझ को ध्यान से ताकते और तेरे विषय सोच सोचकर कहते हैं कि जो पृथिवी को चैन से रहने न देता था और राज्य राज्य में १७ घबराहट डाल देता था, जो जगत को जंगल बनाता और उस के नगरों को ढा देता था और अपने बन्धुओं को घर जाने न देता था १८ क्या यह वही पुरुष है। जाति जाति के राजा सब के सब अपने अपने घर पर महिमा के साथ १९ पड़े हैं। पर तू निकम्मी शाखा की नाईं अपनी कबर में से फेंका गया तू उन मारे हुओं की लोथों से घिरा है[2] जो तलवार से बिधकर गड़हे में पत्थरों के बीच पड़े हैं और तू लताड़ी २० हुई लोथ के समान है। उन के साथ तुझे मिट्टी न मिली क्योंकि तू ने अपने देश को उजाड़ दिया और अपनी प्रजा का घात किया है, २१ कुकर्म्मियों के वंश का नाम भी न रहेगा[3] । उन के पितरों के अधर्म्म के कारण पुत्रों के घात की तैयारी करो ऐसा न हो कि वे फिर पृथिवी के अधिकारी हो जाएं और जगत में बहुत से नगर २२ बसाएं। और सेनाओं के यहोवा की यह वाणी है कि मैं उन के विरुद्ध उठूंगा और बाबेल का नाम और निशान मिटा डालूंगा और बेटे पोते को काट डालूंगा[4] यहोवा की यही वाणी है। मैं २३

(१) मूल में. यह कहावत उठाएगी कि । (२) मूल में. सोने का ढेर ।

(१) मूल में. बेटे । (२) मूल में. लोथें पहिने है। (३) मूल में. नाम कभी लिया न जाएगा । (४) मूल में. बाबेल [illegible] बेटे पोतों को काट डालूगा ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


उस को साही की मान्द ग्रौर जल की झीलें कर दूंगा ग्रौर मैं उसे सत्यानाश के झाड़ू से झाड़ डालूंगा सेनाओं के यहोवा की यह भी वाणी है ॥

२४ सेनाओं के यहोवा ने यह किरिया खाई है कि निःसन्देह जैसा मैं ने ठाना वैसा ही होगा ग्रौर जैसी मैं ने युक्ति किई है वैसी ही ठहरी

२५ रहेगी, कि मैं ग्रश्शूर को अपने देश में तोड़ दूंगा ग्रौर अपने पहाड़ों पर उसे कुचल डालूंगा तब उस का जूआ उन की गर्दनों पर से ग्रौर उस का बोझ उन के कंधों पर से उतर जाएगा।

२६ यह वही युक्ति है जो सारी पृथिवी के लिये किई गई है ग्रौर यह वही हाथ है जो सब

२७ जातियों पर बढ़ा हुआ है। क्योंकि सेनाओं के यहोवा ने युक्ति किई है कौन उस को टाल सकता है ग्रौर उस का हाथ बढ़ा हुआ है उसे कौन फेर सकता है ॥

२८ जिस बरस में आहाज राजा मर गया उसी में यह भारी वचन पहुंचा ॥

२९ हे सारे पलिश्त तू इस लिये ग्रानन्द न कर कि तेरे मारनेहारे की लाठी टूट गई है क्योंकि सर्प की जड़ से एक काला नाग उत्पन्न होगा ग्रौर इस से एक उड़नेहारा ग्रौर तेज विषवाला सर्प

३० उत्पन्न होगा। ग्रौर कंगाल से कंगाल खाने ग्रौर दरिद्र लोग निडर बैठने तो पाएंगे पर मैं तेरे वंश को भूख से मार डालूंगा ग्रौर तेरे बचे

३१ हुए लोग घात किये जाएंगे। हे फाटक हाय हाय कर हे नगर चिल्ला हे पलिश्त तू सब का सब पिघल गया है क्योंकि उत्तर से धूआं आता है ग्रौर कोई अपनी पांति से बिछुर नहीं जाता।

३२ तब अन्यजातियों के दूतों को क्या उत्तर दिया जाएगा यह कि यहोवा ने सिय्योन की नेव डाली है ग्रौर उस की प्रजा में के दीन लोग उस में शरण लिये हैं ॥

## १५.

मोआब के विषय भारी वचन। निश्चय मोआब का ग्रार नगर एक ही रात में उजड़ ग्रौर नाश हो गया है निश्चय मोआब का कीर नगर एक ही

२ रात में उजड़ ग्रौर नाश हो गया है। बैत ग्रौर दीबोन ऊंचे स्थानों पर रोने के लिये चढ़ गये हैं नबो ग्रौर मेदबा के ऊपर मोआब हाय हाय करता है उन सभों के सिर मुंड़े हुए ग्रौर सभों

३ की डाढ़ियां मुंड़ी हुई हैं। सड़कों में लोग टाट पहिने हैं छतों पर ग्रौर चौकों में सब कोई ग्रांसू बहाते हुए हाय हाय करते हैं। ग्रौर हेश्-

४ बोन ग्रौर एलाले चिल्ला रहे हैं उन का शब्द यहस लों सुन पड़ता है इस कारण मोआब के हथियारबन्द लोग चिल्ला रहे हैं उस का जी अति

५ उदास है। मेरा मन मोआब के कारण दुःखित है क्योंकि उन के रईस सोअर ग्रौर एग्लत्-शलीशिय्या लों भागे जाते हैं देखो लूहीत की चढ़ाई में वे रोते हुए चढ़ रहे हैं सुनो होरोनैम के मार्ग में वे नाश की चिल्लाहट उठाते हैं।

६ ग्रौर निम्रीम का जल सूख गया ग्रौर घास मुर्झा गई कोमल घास सूख गई हरियाली

७ कुछ नहीं रही। इस लिये जो धन उन्हों ने बचा रक्खा ग्रौर जो कुछ उन्हों ने जमा किया उस सब को वे उस नाले के पार लिये जा रहे

८ हैं जिस में मजनूवृक्ष हैं। इस कारण मोआब के चारों ग्रोर के सिवाने में चिल्लाहट हो रही है उस में का हाहाकार एग्लैम ग्रौर बेरेलीम में

९ भी सुन पड़ता है। क्योंकि दीमोन का सोता लोहू से भरा हुआ है मैं तो दीमोन पर ग्रौर भी दुःख डालूंगा मैं बचे हुए मोआबियों ग्रौर उन के देश से भागे हुओं के विरुद्ध सिंह भेजूंगा ॥

## १६.

देश के हाकिम के लिये भेड़ों के बच्चों को जंगल की ग्रोर के सेला नगर से सिय्योन[1] के पर्वत पर भेजो।

२ ग्रौर जैसे उजाड़े हुए घोंसले से वैसे ही मोआब की बेटियां ग्रर्नोन के घाट पर होंगी। संमति

३ करो न्याय चुकाओ, दोपहर ही अपनी छाया को रात के समान करो घर से निकाले हुओं को छिपा रक्खो जो मारे मारे फिरते हैं उन को मत पक-

४ ड़ाओ। मेरे लोग जो निकाले हुए हैं सो तेरे बीच रहने पाएं नाश करनेहारे से मोआब को बचाओ क्योंकि पीसनेहारा नहीं रहा लूट पाट फिर न होगी देश में से अन्धेर करनेहारे नाश हो गये

५ हैं। ग्रौर दया के साथ एक सिंहासन स्थिर किया जाएगा ग्रौर उस पर दाऊद के तंबू में सच्चाई के साथ एक विराजमान होगा जो सोच विचार कर न्याय करेगा[2] ग्रौर धर्म्म के काम फुर्ती से पूरा करेगा ॥

६ हम ने मोआब के गर्व के विषय सुना है कि वह अत्यन्त गर्वी है उस के अभिमान ग्रौर गर्ब

(१) मूल में. सिय्योन की बेटी। (२) मूल में. जो न्याय करेगा ग्रौर न्याय ढूंढ़ेगा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

और रोष तो है पर उस का बड़ा बोल व्यर्थ ठहरेगा। ७ क्योंकि मोआब मोआब के लिये हाय हाय करेगा सब के सब हाहाकार करेंगे कीर्हेरेसेत की दाख की टिकियों के लिये वे अति निराश होकर लम्बी लम्बी सांस लिया करेंगे। ८ क्योंकि हेश्बोन के खेत और सिब्मा की दाखलताएं मुर्झा जाती हैं अन्यजातियों के अधिकारियों ने उन की उत्तम उत्तम लताओं को काट काटकर गिरा दिया है वे याजेर लों पहुंचीं वे जंगल में भी फैलती थीं और बढ़ते बढ़ते ९ ताल के पार भी बढ़ गई थीं। सो मैं याजेर के साथ सिब्मा की दाखलताओं के लिये रोऊंगा हे हेश्बोन और एलाले मैं तुम्हें अपने आंसुओं से सींचूंगा क्योंकि तुम्हारे धूपकाल के फलों के और अनाज की कटनी के समय ललकार सुनाई १० पड़ी है। और फलदाई बारियों में से आनन्द और मगनता जाती रही और दाख की बारियों में गीत न गाया जाएगा न हर्ष का शब्द सुनाई देगा दाखरस के कुण्डों में कोई दाख न रौंदेगा क्योंकि मैं उन के हर्ष के शब्द को बन्द करूंगा। ११ इस लिये मेरा मन मोआब के कारण और मेरा हृदय कीर्हेरेस के कारण बीणा का सा शब्द देता १२ है। और जब मोआब ऊंचे स्थान पर मुंह दिखाते दिखाते थक जाए और प्रार्थना करने को अपने पवित्र स्थान में आए तब उस से कुछ न बन पड़ेगा॥

१३ यही तो वह बात है जो यहोवा ने इस से १४ पहिले मोआब के विषय कही थी। पर अब यहोवा ने यों कहा है कि मजूर के बरसों के समान तीन बरस के भीतर मोआब का विभव और उस की भीड़ भाड़ सब तुच्छ ठहरेगी और जो बचें सो थोड़े ही होंगे और कुछ लेखे में न रहेंगे॥

**१७. दमिश्क** के विषय भारी वचन। सुनो दमिश्क तो नगर न २ रहा वह खण्डहर ही खण्डहर हो जाएगा। अरोएर के नगर निर्जन हो जाएंगे वे पशुओं के झुण्डों के स्थान बनेंगे पशु उन में बैठेंगे और उन का ३ कोई भगानेहारा न होगा। एप्रैम के गढ़वाले नगर और दमिश्क का राज्य और बचे हुए अरामी तीनों आगे को न रहेंगे वे इस्राएलियों के विभव के समान होंगे सेनाओं के यहोवा की यही वाणी है॥

४ और उस समय याकूब का विभव क्षीण हो जाएगा और उस की मोटी देह दुबली होगी। ५ और ऐसा होगा जैसा लवनेहारा अनाज काट कर बालों को अपनी अंकवार में समेट लाया हो वा रपाईम नाम तराई में कोई सिला बिनता ६ हो। तौभी जैसा जलपाई वृक्ष के झाड़ते समय कुछ कुछ फल रह जाते हैं अर्थात फुनगी पर दो तीन फल और फलवन्त डालियों में कहीं चार कहीं पांच फल रह जाते हैं वैसा ही उन में सिला बिनाई होगी। इस्राएल के परमेश्वर यहोवा की यही वाणी है। ७ उस समय मनुष्य अपने कर्त्ता की ओर दृष्टि करेगा और उस की आंखें इस्राएल के पवित्र की ओर लगी रहेंगी। ८ और वह अपनी बनाई हुई वेदियों की ओर दृष्टि न करेगा और न अपनी बनाई हुई अशेरा नाम मूरतों वा सूर्य्य की प्रतिमाओं की ओर ९ देखेगा। उस समय उन के गढ़वाले नगर घने बन के और पहाड़ों की चोटियों के उन निर्जन स्थानों के समान होंगे जो इस्राएलियों के डर के मारे छोड़ दिये गये थे और वे उजाड़ पड़े १० रहेंगे। क्योंकि तू अपने उद्धारकर्त्ता परमेश्वर को भूल गई और अपनी दृढ़ चटान का स्मरण नहीं रक्खा इस कारण तू मनभावने पौधे लगाती और विदेशी कलमें रोप देती है। ११ रोपने के दिन तू उन के चारों ओर बाड़ा बांधती है और बिहान को फूल खिलने लगते हैं पर सन्ताप और असाध्य दुखः के दिन उस का फल नाश हो जाता है॥

१२ अहो देश देश के बहुत से लोगों का कैसा गरजना हो रहा है जो समुद्र की नाईं गरजते हैं और राज्य राज्य के लोगों का कैसा नाद हो रहा है जो प्रचण्ड धारा के समान नाद करते १३ हैं। राज्य राज्य के लोग बहुत से जल की नाईं नाद करते तो हैं पर वह उन को घुड़केगा तब वे दूर भाग जाएंगे और ऐसे उड़ाए जाएंगे जैसे पहाड़ों पर की भूसी वायु से और धूलि बवण्डर १४ से घुमाकर उड़ाई जाती है। सांझ को तो देखो घबराहट और भोर से पहिले वे जाते रहे। हमारे धन के छीननेहारों का यही भाग और हमारे लूटनेहारों का यही हाल होगा॥

**१८. अहो** पंखों की खंखनाहट से भरे हुये देश तू जो कूश की २ नदियों के परे है, और समुद्र पर दूतों को नरकट

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

की नावों में बैठाकर जल के मार्ग से यह कहके भेजता है कि हे फुर्तीले दूतो उस जाति के पास जाओ जिस के लोग लम्बे और चिकने हैं और वे आदि ही से डरावने होते आये हैं, वे मापने और रौंदनेहारे भी हैं और उन का देश नदियों से विभाग किया हुआ है । ३ हे जगत के सब रहनेहारो और पृथिवी के सब निवासियो जब झंडा पहाड़ों पर खड़ा किया जाए तब उसे देखो और जब नरसिंगा फूंका जाए तब सुनो । ४ क्योंकि यहोवा ने मुझ से यों कहा है कि धूप की तेज गर्मी वा कटनी के समय के ओसवाले बादल की नाईं मैं शान्त होकर अपने स्थान में निहारूंगा। ५ पर दाख तोड़ने के समय से पहिले जब फूल फूल चूकें और दाख के गुच्छे पकने लगें तब वह टहनियों को हंसुओं से काट डालेगा और सूतों को तोड़ तोड़कर अलग फेंक देगा। ६ वे पहाड़ों के मांसाहारी पक्षियों और बनैले पशुओं के लिये इकट्ठे पड़े रहेंगे और मांसाहारी पक्षी तो उन को नोचते नोचते[1] धूपकाल बिताएंगे और सब भान्ति के[2] बनैले पशु उन को खाते खाते[1] जाड़ा काटेंगे ॥

७ उस समय जिस जाति के लोग लम्बे और चिकने हैं और वे आदि ही से डरावने होते आये हैं और वे मापने और रौंदनेहारे हैं और उन का देश नदियों से विभाग किया हुआ है उस जाति से सेनाओं के यहोवा के नाम के स्थान सिय्योन पर्वत पर सेनाओं के यहोवा के पास भेंट पहुंचाई जाएगी ॥

**१९. मिस्र** के विषय भारी बचन । देखो यहोवा शीघ्र उड़नेहारे बादल पर चढ़ा हुआ मिस्र में आ रहा है और मिस्र की मूरतें उस के आने से थरथरा उठेंगी और मिस्रियों का कलेजा कांप जाएगा। २ और मैं मिस्रियों को एक दूसरे के विरुद्ध उभारूंगा सो वे आपस में लड़ेंगे भाई से भाई पड़ोसी से पड़ोसी नगर से नगर राज्य से राज्य लड़ेंगे । ३ और मिस्रियों की बुद्धि मारी पड़ेगी[3] और मैं उन की युक्तियों को व्यर्थ कर दूंगा और वे अपनी मूरतों के पास और ओझों और फुसफुसानेहारे टोनहों[4] के पास जा जाकर उन से पूछेंगे । ४ और मैं मिस्रियों को कठोर स्वामी के हाथ में कर दूंगा और क्रूर राजा उन पर प्रभुता करेगा प्रभु सेनाओं के यहोवा की यही वाणी है । ५ और समुद्र का जल घट जाएगा और महानद सूखते सूखते सूख जाएगा । ६ और उस की शाखाएं बसाने लगेंगी और मिस्र[1] की नहरें भी घटते घटते सूख जाएंगी और नरकट और हूगले कुम्हलाएंगे । ७ नील नदी के तीर पर के कछार की घास और नील नदी के पास जो कुछ बोया जाएगा सो सूखकर नाश होगा[2] और उस का पता तक न रहेगा । ८ तब मछुए विलाप करेंगे और जितने नील नदी में बंसी डालते सो लम्बी लम्बी सांस लेंगे और जो जल के ऊपर जाल फेंकते हैं सो निर्बल हो जाएंगे[3] । ९ फिर जो लोग धुने हुए सन से काम करते हैं और जो सूत से बुनते हैं उन की आशा टूटेगी । १० और मिस्र के रईस तो निराश[4] और उस में के सब मजूर उदास हो जाएंगे । ११ निश्चय सोअन के सब हाकिम मूर्ख हैं और फिरौन के बुद्धिमान मंत्रियों की युक्ति पशु की सी हुई है फिरौन से तुम कैसे कह सकते हो कि मैं बुद्धिमानों का पुत्र और प्राचीन राजाओं का पुत्र हूं। १२ तेरे बुद्धिमान तो कहां रहे, सेनाओं के यहोवा ने मिस्र के विरुद्ध जो युक्ति किई है उस को वे तुझे बताएं बरन आप उस को जान लें। १३ सोअन के हाकिम मूढ़ बने हैं नोप के हाकिमों ने धोखा खाया है और मिस्र के गोत्रों के प्रधान लोगों[5] ने मिस्र को भरमा दिया है। १४ यहोवा ने उस के बीच भ्रमता उत्पन्न किई है उन्हों ने मिस्र को उस के सारे कामों में वमन करते हुए मतवाले की नाईं डगमगा दिया है। १५ और मिस्र के लिये कोई ऐसा काम न रहेगा जो सिर वा पूंछ से खजूर की डाली वा सरकंडे से हो सके ॥

१६ उस समय मिस्री लोग स्त्रियों के समान हो जाएंगे और सेनाओं का यहोवा जो अपना हाथ उन पर बढ़ाएगा उस के डर के मारे वे थरथराएंगे और कांप उठेंगे। १७ और यहूदा का देश मिस्र के लिये यहां लों भय का कारण होगा कि जिस के सुनने में उस की चर्चा किई

(१) मूल में. उन पर । (२) मूल में. और भूमि के सब । (३) मूल में. मिस्र का आत्मा उस के भीतर छूछा होगा । (४) मूल में. और [illegible] ओझों और टोनहों ।

(१) मूल में. मासोर । (२) मूल में. सूखकर भगाया जाएगा । (३) मूल में. सो कुम्हलाएंगे । (४) मूल में. उस के खंभे तो टूट पड़ेंगे । (५) मूल में. गोत्रों के कोने ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

जाए सो थरथरा उठेगा सेनाओं के यहोवा की उस युक्ति का यही फल होगा जो वह मिस्र के विरुद्ध करता है ॥

१८ उस समय मिस्र देश के पांच नगर होंगे जिन के लोग कनान की भाषा बोलेंगे ग्रोर यहोवा की किरिया खाएंगे उन में से एक का नाम हेरेस नगर[1] रक्खा जाएगा ॥

१९ उस समय मिस्र देश के मध्य में यहोवा के लिये एक वेदी होगी ग्रोर उस के सिवाने के पास यहोवा के लिये एक खंभा खड़ा होगा। २० ग्रोर यह मिस्र देश में सेनाग्रों के यहोवा का चिन्ह ग्रोर साक्षी ठहरेगा ग्रोर जब वे ग्रन्धेर करनेहारों के कारण यहोवा की दोहाई देंगे तब वह उन के पास एक उद्धारकर्त्ता ग्रोर वीर २१ भेजेगा ग्रोर वह उन्हें छुड़ाएगा। तब यहोवा अपने को मिस्रियों पर प्रगट करेगा ग्रोर मिस्री लोग उस समय यहोवा का ज्ञान पाकर मेलबलि ग्रोर ग्रन्नबलि चढ़ाकर उस की उपासना करेंगे ग्रोर यहोवा की मन्नत मानकर पूरी करेंगे। २२ ग्रोर यहोवा मिस्र को कूटेगा वह कूटेगा ग्रोर चंगा भी करेगा ग्रोर वे यहोवा की ग्रोर फिरेंगे ग्रोर वह उन की बिनती सुनकर उन को चंगा करेगा ॥

२३ उस समय मिस्र से ग्रश्शूर जाने का एक राजमार्ग होगा सो ग्रश्शूरी लोग मिस्र में ग्रोर मिस्री लोग ग्रश्शूर में जाएंगे ग्रोर ग्रश्शूरियों के संग मिस्री उपासना करेंगे ॥

२४ उस समय इस्राएल मिस्र ग्रोर ग्रश्शूर तीनों मिलकर पृथिवी के मध्य में ग्राशीस का कारण २५ होंगे। क्योंकि सेनाओं का यहोवा कह कहकर उन तीनों को ग्राशीस देगा कि धन्य हो मेरी प्रजा मिस्र ग्रोर मेरा रचा हुआ ग्रश्शूर ग्रोर मेरा निज भाग इस्राएल ॥

**२०. जिस** बरस में ग्रश्शूर के राजा सर्गोन की ग्राज्ञा से तर्तान ने ग्रशदोद के पास ग्राकर उस से युद्ध किया ग्रोर २ उस को ले भी लिया, उसी बरस में यहोवा ने ग्रामोस के पुत्र यशायाह से कहा जाकर ग्रपनी कमर का टाट खोल ग्रोर अपनी जूतियां उतार सो उसने वैसा किया और उघाड़ा ग्रोर नंगे ३ पांव चलने लगा। ग्रोर यहोवा ने कहा कि जिस प्रकार मेरा दास यशायाह तीन बरस से उघाड़ा ग्रोर नंगे पांव चलता ग्राया है कि मिस्र ग्रोर कूश के लिये चिन्ह ग्रोर चमत्कार हो, ४ उसी प्रकार अश्शूर का राजा मिस्र ग्रोर कूश के क्या लड़के क्या बूढ़े सभों को बंधुए करके उघाड़े ग्रोर नंगे पांव ग्रोर नितम्ब खुले ले ५ जाएगा जिस से मिस्र को लाज हो। ग्रोर वे कूश के कारण जिस पर वे ग्राशा रखते हैं ग्रोर मिस्र के हेतु जिस पर वे फूलते हैं व्याकुल ६ ग्रोर लज्जित हो जाएंगे। ग्रोर समुद्र के इस किनारे के रहनेहारे उस समय कहेंगे देखो जिन पर हम आशा रखते थे ग्रोर जिन के पास हम ग्रश्शूर के राजा से बचने के लिये भागने को थे उन की तो ऐसी दशा हो गई है फिर हम लोग कैसे बचेंगे ॥

**२१. समुद्र** के पास के जंगल के विषय भारी वचन। जैसे दक्खिन देश में बवण्डर जोर से चलते हैं वैसे ही वह २ जंगल से ग्रर्थात डरावने देश से ग्राता है। कष्ठ की बातों का दर्शन दिखाया गया है कि विश्वासघाती विश्वासघात करता ग्रोर नाश करनेहारा नाश करता है, हे एलाम चढ़ाई कर हे मादै घेर ले उस का सारा कराहना मैं ने बन्द ३ किया है। इस कारण मेरी कटि में कठिन पीड़ा उपजी जननेहारी की सी पीड़ें मुझे उठी हैं मैं ऐसे संकट में हूं कि कुछ सुन नहीं पड़ता मैं ऐसा घबरा गया कि कुछ देख नहीं पड़ता। ४ मेरा हृदय धड़क उठा मैं अत्यन्त भयभीत हूं जिस सांझ को मैं चाहता था उसे उस ने मेरी ५ थरथराहट का कारण कर दिया है। भोजन[1] की तैयारी हो रही है पहरुए बैठाये जा रहे हैं खाना पाना हो रहा है हे हाकिमो उठो ढाल ६ में तेल लगाओ। प्रभु ने मुझ से यों कहा है कि जाकर एक पहरुआ खड़ा कर दे ग्रोर वह जो ७ कुछ देखे सो बताए। ग्रोर जब वह दो दो करके चलते हुए सवारों का दल ग्रोर गदहों का दल ग्रोर ऊंटों का दल देखे तब बहुत ही ८ ध्यान देकर कान लगाए। ग्रोर उस ने सिंह के से शब्द से पुकारा हे प्रभु मैं तो दिन भर लगातार खड़ा पहरा देता हूं ग्रोर रात भर भी ९ ग्रपनी चौकी पर ठहरा रहता हूं। ग्रोर क्या

(१) ग्रर्थात, ढह [illegible]

(१) मूल में [illegible]

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


देखता हूं कि मनुष्यों का दल और दो दो करके चलते हुए सवार आ रहे हैं, और वह बोल उठा बाबेल गिर गया गिर और उस के देवताओं की सब खुदी हुई मूरतें भूमि पर चकनाचूर कर डाली गई हैं। १० हे मेरे दांए हुए लोगो हे मेरे खलिहान के अन्न जो बातें मैं ने इस्राएल के परमेश्वर सेनाओं के यहोवा से सुनी हैं उन को मैं ने तुम्हें जता दिया है॥

११ दूमा के विषय भारी वचन। सेईर में से कोई मुझे पुकार रहा है कि हे पहरुए रात कितनी रही है हे पहरुए रात कितनी रही है। १२ पहरुआ कहता है कि भोर तो होने पर है और रात भी, यदि पूछो तो पूछो फिरो आओ॥

१३ अरब के विरुद्ध भारी वचन। हे ददानी बटोहियों के दलो तुम को अरब के जंगल में १४ रात बितानी पड़ेगी। प्यासे के पास वे जल लाये तेमा देश के रहनेहारे भागते हुए से १५ मिलने को रोटी लिये हुए आ रहे हैं। वे तो तलवार से बरन नंगी तलवार से और ताने १६ हुए धनुष से और घोर युद्ध से भागे हैं। क्योंकि प्रभु ने मुझ से यों कहा है कि मजूर के बरसों के अनुसार एक बरस में केदार का सारा विभव १७ बिलाय जाएगा। और केदार के धनुर्धारी शूरवीरों में से थोड़े ही रह जाएंगे क्योंकि इस्राएल के परमेश्वर यहोवा ने ऐसा कहा है॥

## २२.

दर्शन की तराई के विषय भारी वचन। तुम्हें क्या हुआ कि २ तुम सब के सब छतों पर चढ़ गये हो। हे कोलाहल और हौरे से भरी नगरी हे हुलसनेहारे नगर तुझ में जो मारे हुए हैं सो न तो तलवार के ३ मारे और न लड़ाई में मर गये हैं। तेरे सब न्यायी एक संग भागे और धनुर्धारियों से बान्धे गये हैं और तेरे जितने पाये गये सो एक संग बान्धे ४ गये वे दूर से भागे थे। इस कारण मैं ने कहा मेरी ओर से मुंह फेर लो कि मैं बिलक बिलक रोऊं, मेरे नगर[१] के सत्यानाश होने के शोक में ५ मुझे शान्ति देने को यत्न मत करो। वह तो सेनाओं के यहोवा प्रभु का ठहराया हुआ दिन होगा जब दर्शन की तराई में कोलाहल और रौंदा जाना और चौंधियाना होगा और शहरपनाह में सुरंग लगाई जाएगी और दोहाई का शब्द पहाड़ों लों पहुंचेगा। ६ और एलाम पैदलों के दल और सवारों समेत तर्कश बांधे हुए है और कीर ढाल खोले हुए है। ७ और तेरी उत्तम उत्तम तराइयां रथों से भरी हुई होंगी और सवार फाटक के साम्हने पांति बांधेंगे॥

८ और उस ने यहूदा की आड़ खोल दिई और उस समय तू ने वन नाम भवन में के अस्त्र ९ शस्त्र की सुधि लिई। और तुम ने दाऊदपर की शहरपनाह के दरारों को देखा कि बहुत से हैं और निचले पोखरे के जल को इकट्ठा किया, १० और यरूशलेम के घरों को गिनकर शहरपनाह ११ के दृढ़ करने के लिये घरों को ढा दिया, और दोनों भीतों के बीच पुराने पोखरे के जल के लिये एक कुण्ड खोदा तुम ने उस के कर्त्ता की सुधि नहीं लिई और जिस ने प्राचीनकाल से उस को ठहरा रक्खा[१] है उस की ओर तुम ने १२ दृष्टि नहीं किई। और प्रभु सेनाओं के यहोवा ने उस समय रोने पीटने सिर मुड़ाने और टाट १३ पहिनने के लिये कहा था। पर क्या देखा कि हर्ष और आनन्द गाय बैल का घात और भेड़ बकरी का बध मांस खाना और दाखमधु पीना और यह कहना कि खा पी ले कल तो मरना १४ है। सेनाओं के यहोवा ने मेरे कान में अपने मन की बात प्रगट किई कि निश्चय तुम लोगों के इस अधर्म्म का कुछ प्रायश्चित्त तुम्हारे मरने लों न हो सकेगा प्रभु सेनाओं का यहोवा यही कहता है॥

१५ प्रभु सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि शेबना नाम उस भण्डारी के पास जो राज- १६ घराने के काम पर है जाकर कह कि, यहां तू क्या करता है और यहां तेरा कौन है कि तू ने यहां अपनी कबर खुदवाई है तू तो अपनी कबर ऊंचे स्थान में खुदवाता और अपने रहने का १७ स्थान ढांग में खुदवा लेता है। सुन यहोवा तुझ को पहलवान की नाईं बल से पकड़कर बड़ी १८ दूर फेंक देगा। वह तुझे मरोड़कर गेन्द की नाईं लम्बे चौड़े देश में फेंक देगा हे अपने स्वामी के घराने के लजवानेहारे वहां तू मरेगा १९ और तेरे विभव के रथ वहीं रह जाएंगे। मैं तुझ को तेरे स्थान पर से ढकेल दूंगा और वह तेरे २० पद से तुझे उतार देगा। और उस समय मैं हिल्कियाह के पुत्र अपने दास एल्याकीम को

(१) मूल में. बेटी।

(१) मूल में. इसे रचा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

२१ बुलाकर, तेरा ही अंगरखा पहिनाऊंगा और उस की कमर में तेरी ही पेटी कसकर बान्धूंगा और तेरी प्रभुता उस के हाथ में दूंगा और वह यरूशलेम के रहनेहारों और यहूदा के घराने २२ का पिता ठहरेगा। और मैं दाऊद के घराने की कुंजी उस के कंधे पर रक्खूंगा और वह खोलेगा और कोई बन्द न कर सकेगा वह बन्द २३ करेगा और कोई खोल न सकेगा। और मैं उस को दृढ़ स्थान में खूंटी की नाईं गाड़ूंगा और वह अपने पिता के घराने के लिये विभव २४ का कारण[1] होगा। और उस के पिता के घराने का सारा विभव वंश और संतान सब छोटे छोटे पात्र क्या कटोरे क्या सुराहियां सो सब उस पर २५ टांगी जाएंगी। सेनाओं के यहोवा की यह वाणी है कि उस समय वह खूंटी जो दृढ़ स्थान में गड़ेगी सो ढीली हो जाएगी और काटकर गिराई जाएगी और उस पर का बोझ कट जाएगा क्योंकि यहोवा ने यह कहा है॥

## २३. सोर

के विषय भारी वचन। हे तर्शीश के जहाजो हाय हाय करो क्योंकि वह ऐसा सत्यानाश हुआ कि उस में न तो घर न प्रवेश रहा यह बात तुम को २ कित्तियों के देश में से प्रगट किई गई है। हे समुद्र के तीर के रहनेहारो चुपकर रहो तू जिस को समुद्र के पार जानेहारे सीदोनी व्योपा- ३ रियों ने धन से भर दिया है, और शीहोर[2] का अन्न और नील नदी के पास की उपज महासागर के मार्ग से उस को मिलती थी सो वह और और जातियों के लिये व्योपार का स्थान हुआ। ४ हे सीदोन लज्जित हो क्योंकि समुद्र ने अर्थात समुद्र के दृढ़ स्थान ने यह कहा है कि मैं ने न तो कभी जनने की पीड़ा जानी न बालक जनी और न बेटों को पाला न बेटियों को पोसा ५ है। जब सोर का समाचार मिस्र में पहुंचे तब ६ वे सुनकर संकट में पड़ेंगे। हे समुद्र के तीर के रहनेहारो हाय हाय करो पार होकर तर्शीश ७ को जाओ। क्या यह तुम्हारी हुलस से भरी हुई नगरी है जो प्राचीनकाल से बसा थी जिस ८ के पांव उसे बसने को दूर ले जाते थे। सोर जो राजाओं को गद्दी पर बैठाती थी[3] जिस के व्योपारी हाकिम हुए थे और जिस के महाजन पृथिवी भर में प्रतिष्ठित थे उस के विरुद्ध किस ९ ने ऐसी युक्ति किई है। सेनाओं के यहोवा ही ने ऐसी युक्ति किई है कि सारी छवि के घमण्ड को तुच्छ करा दे और पृथिवी के प्रतिष्ठितों का १० अपमान कराए। हे तर्शीश के निवासियो[1] नील नदी की नाईं अपने देश में फैल जाओ क्योंकि ११ अब कुछ बंधन[2] नहीं रहा। उस ने अपना हाथ समुद्र पर बढ़ाकर राज्य राज्य को हिला दिया है यहोवा ने कनान के दृढ़ स्थानों के नाश १२ करने की आज्ञा दिई है। और उस ने कहा है हे सीदोन हे भ्रष्ट किई हुई कुमारी तू फिर हुलसने का नहीं उठ पार होकर कित्तियों के पास जा तो जा पर वहां भी तुझे चैन न १३ मिलेगा। कस्दियों के देश को देखो यह जाति अब न रही अश्शूर ने उस देश को जंगली जन्तुओं का स्थान ठहराया उन्हों ने गुम्मट उठाए और राजभवनों को ढा दिया और उस १४ को खण्डहर कर दिया। हे तर्शीश के जहाजो हाय हाय करो क्योंकि तुम्हारा दृढ़ स्थान उजड़ १५ गया है। उस समय एक राजा के दिनों के अनु-सार सत्तर बरस लों सोर बिसरा हुआ रहेगा और सत्तर बरस के बीते पर सोर वेश्या की १६ नाईं गीत गाने लगेगा। हे बिसरी हुई वेश्या वीणा लेकर नगर में घूम भली भांति बजा बहुत गीत गा जिस से तू फिर स्मरण में आए। १७ और सत्तर बरस के बीते पर यहोवा सोर की सुधि लेगा और वह फिर छिनाले की कमाई पर मन लगाकर धरती भर के सब राज्यों के १८ संग छिनाला करेगी। और उस के व्योपार की प्राप्ति और उस के छिनाले की कमाई यहोवा के लिये पवित्र ठहरेगी वह न भण्डार में रक्खी जाएगी न संचय किई जाएगी क्योंकि उस के व्योपार की प्राप्ति उन्हीं के काम में आएगी जो यहोवा के साम्हने रहा करेंगे कि उन को पूरा भोजन और चमकीला वस्त्र मिले॥

## २४. सुनो

यहोवा पृथिवी को निर्जन और सुनसान करने पर है वह उस को उलटकर उस के रहनेहारों को २ तितर बितर करेगा। और जैसा यजमान वैसा याजक जैसा दास वैसा स्वामी जैसी दासी वैसी स्वामिनी जैसा लेनेहारा

(१) मूल में. महिमायुक्त सिंहासन। (२) अर्थात. मिस्र का उतरवाला भाग। (३) मूल में. मुकुट पहनानेहारी [illegible]।

(१) मूल में. तर्शीश की बेटी। (२) मूल में. फेंटा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

वैसा बेचनेहारा जैसा उधार देनेहारा वैसा उधार लेनेहारा जैसा ब्याज लेनेहारा वैसा ब्याज देनेहारा ३ सभों की एक ही दशा होगी। पृथिवी सून ही सून और नाश ही नाश हो जाएगी क्योंकि यहोवा ४ ही ने यह कहा है। पृथिवी विलाप करेगी और मुर्झाएगी जगत कुम्हलाएगा और मुर्झा जाएगा ५ पृथिवी के महान लोग कुम्हला जाएंगे। क्योंकि पृथिवी अपने रहनेहारों के कारण[1] अशुद्ध हो गई है क्योंकि उन्हों ने व्यवस्था का उल्लंघन किया और विधि को पलट डाला और सनातन वाचा ६ को तोड़ दिया है। इस कारण स्राप पृथिवी को ग्रसेगा और उस के रहनेहारे दोषी ठहरेंगे और इसी कारण पृथिवी के निवासी भस्म ७ होंगे और थोड़े ही मनुष्य रह जाएंगे। नया दाखमधु जाता रहेगा[2] दाखलता मुर्झा जाएगी और जितने मन में आनन्द करते हैं सब लम्बी ८ लम्बी सांस लेंगे। डफ का सुखदाई शब्द बन्द हो जाएगा हुलसनेहारों का कोलाहल जाता रहेगा वीणा का सुखदाई शब्द बन्द हो ९ जाएगा। वे गाकर दाखमधु न पोएंगे पीने-१० हारों को मदिरा कड़ुवी लगेगी। सुनसान होनेहारी नगरी नाश होगी उस का हर एक घर ऐसा बंद किया जाएगा कि कोई पैठ न ११ सकेगा। सड़कों में लोग दाखमधु के लिये चिल्लाएंगे आनन्द मिट जाएगा[3] देश का सारा १२ हर्ष जाता रहेगा। नगर में उजाड़ ही रह जाएगा और उस के फाटक तोड़कर नाश किये १३ जाएंगे। और पृथिवी के बीच देश देश के मध्य वह ऐसा होगा जैसा कि जलपाइयों के झाड़ने के समय वा दाख तोड़ने के समय के १४ अन्त में कोई कोई फल रह जाते हैं। वे लोग गला खोलकर जयजयकार करेंगे और यहोवा के १५ माहात्म्य को देखकर समुद्र से पुकारेंगे। इस कारण पूर्व में यहोवा की महिमा करो और समुद्र के द्वीपों में इस्राएल के परमेश्वर यहोवा के नाम का गुणानुवाद करो॥

१६ पृथिवी की छोर से हम को ऐसे गीत सुन पड़ते हैं कि धर्म्मी के लिये शोभा है। पर मैं ने कहा हाय हाय मैं नाश हो गया नाश[4] विश्वासघाती विश्वासघात करते वे बड़ा ही विश्वासघात करते हैं। हे पृथिवी के रहनेहारो १७ तुम्हारे लिये भय और गड़हा और फन्दा हैं। और जो कोई भय के शब्द से भागे सो गड़हे में १८ गिरेगा और जो कोई गड़हे में से निकले सो फंदे में फंसेगा क्योंकि आकाश के झरोखे खुल जाएंगे और पृथिवी की नेव डोल उठेगी। पृथिवी फट फटकर टुकड़े टुकड़े हो जाएगी १९ पृथिवी अत्यंत कांप उठेगी। पृथिवी मतवाले २० की नाईं बहुत डगमगाएगी और मचान की नाईं डोलेगी वह अपने पाप के बोझ से दबकर गिरेगी और फिर न उठेगी। उस समय यहोवा २१ आकाश की सेना को आकाश में और पृथिवी के राजाओं को पृथिवी ही पर दण्ड देगा। और २२ वे बंधुओं की नाईं गड़हे में इकट्ठे किये जाएंगे और बन्दीगृह में बंद किये जाएंगे और बहुत दिन के पीछे उनकी सुधि लिई जाएगी। तब २३ चन्द्रमा संकुचित[1] हो जाएगा और सूर्य्य लजा-एगा क्योंकि सेनाओं का यहोवा सिय्योन पर्वत पर और यरूशलेम में अपनी प्रजा के पुरनियों के साम्हने प्रताप के साथ राज्य करेगा॥

## २५.

हे यहोवा तू मेरा परमेश्वर है मैं तुझे सराहूंगा मैं तेरे नाम का धन्यवाद करूंगा क्योंकि तू ने आश्चर्य्य कर्म्म किये हैं तू ने प्राचीनकाल से पूरी सच्चाई के साथ युक्तियां किई हैं। तू ने तो नगर को डीह २ और उस गढ़वाले नगर को खण्डहर कर डाला है तू ने परदेशियों की राजपुरी को ऐसा उजाड़ा कि वह नगर नहीं रहा वह फिर कभी बसाई न जाएगी। इस कारण बलवन्त राज्य ३ के लोग तेरी महिमा करेंगे भयानक अन्य-जातियों के नगर में तेरा भय माना जाएगा। क्योंकि तू दीन और दरिद्र के संकट में उन का ४ दृढ़स्थान हुआ जब भयानक लोगों का झोंका भीत पर के बौछार के समान होता था तब तू उस बौछार से बचने के लिये शरणस्थान और तपन में छाया का ठौर हुआ। जैसा निर्जल ५ देश में तपन बादल की छाया से ठण्डी होती है वैसा ही तू परदेशियों का हौरा और भयानकों का जयजयकार बन्द करता[2] है॥

(१) मूल में. नीचे। (२) मूल में. विलाप करेगा। (३) मूल में. अन्धेरा होगा। (४) मूल में. छीण हो गया छीण।

(१) मूल में. चन्द्रमा का मुंह काला। (२) मूल में. [illegible]

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

६ और सेनाओं का यहोवा इसी पर्वत पर सब देशों के लोगों के लिये ऐसी जेवनार करेगा जिस में भांति भांति का चिकना भोजन और थिराया हुआ दाखमधु होगा चिकना भोजन तो उत्तम से उत्तम और थिराया हुआ दाखमधु खूब थिराया हुआ होगा। ७ और जो पर्दा[1] सब देशों के लोगों पर पड़ा है और जो ओहार सब अन्यजातियों पर पड़ा हुआ है उन दोनों को वह इसी पर्वत पर नाश करेगा। ८ वह मृत्यु को सदा के लिये नाश करेगा और प्रभु यहोवा सभों के मुख पर से आंसू पोंछ डालेगा और अपनी प्रजा की नामधराई सारी पृथिवी पर से दूर करेगा क्योंकि यहोवा ने ऐसा कहा है॥

९ और उस समय यह कहा जाएगा कि देखो हमारा परमेश्वर यही है हम इस की बाट जोहते आये हैं यह हमारा उद्धार करेगा यहोवा यही है हम इस की बाट जोहते आये हैं हम इस से उद्धार पाकर मगन और आनन्दित होंगे। १० क्योंकि इस पर्वत पर यहोवा का हाथ ठहरेगा और मोआब अपने ही स्थान में ऐसा लताड़ा जाएगा जैसा पुआल घूरे के जल में लताड़ा जाता है। ११ और वह उस में अपने हाथ पैरने के समय की नाईं फैलाएगा पर वह उस के गर्व को तोड़ेगा और उस की चतुराई की युक्तियों[2] को निष्फल कर देगा[3]। १२ और वह तेरी ऊंची ऊंची और मजबूत मजबूत शहरपनाहों को झुकाएगा और नीचा करेगा और भूमि पर गिराकर मिट्टी में मिला देगा॥

**२६.** उस समय यह गीत यहूदा देश में गाया जाएगा कि हमारे तो एक दृढ़ नगर है उस की शहरपनाह और धुस का काम देने के लिये वह उद्धार को ठहराता है। २ फाटकों को खोलो कि सच्चाई का पालन करनेहारी एक धर्म्मी जाति प्रवेश करे। ३ जिस का मन धीरज धरे हुए है उस की तू पूर्ण शान्ति के साथ रक्षा करता है क्योंकि वह ४ तुझ पर भरोसा किये हुए रहता है। यहोवा पर सदा सर्वदा भरोसा किये हुए रहो क्योंकि ५ याह यहोवा युग युग की चटान ठहरा है। वह तो ऊंचे पदवालों को झुका देता जो नगर ऊंचे पर बसा है उस को वह नीचे कर देता वह उस को भूमि पर गिराकर मिट्टी ही में मिला देता है। ६ वह दीनों के पांवों और दरिद्रों के पैरों से रौंदा जाएगा[1]॥

७ धर्म्मी के लिये मार्ग सीधा है तू जो आप सीधा है सो धर्म्मी के रास्ते को चौरस कर देता है। ८ हे यहोवा सचमुच हम लोग तेरे न्याय के कामों की बाट जोहते आये हैं तेरे नाम और तेरे स्मरण की हमारे जीव में लालसा बनी रहती है। ९ रात के समय मैं ने अपने जी से तेरी लालसा किई है मैं अपने सारे मन से यत्न के साथ तुझे ढूंढ़ता हूं क्योंकि जब तेरे न्याय के काम पृथिवी पर प्रगट होते हैं तब जगत के रहनेहारे धर्म्म को सीखते हैं। १० दुष्ट पर चाहे दया भी किई जाए तौभी वह धर्म्म को न सीखेगा धर्म्मराज्य[2] में भी वह कुटिलता करेगा और यहोवा का माहात्म्य उसे सूझ नहीं पड़ने का॥

११ हे यहोवा तेरा हाथ बढ़ाया हुआ तो है पर वे देखते नहीं, वे देखेंगे कि तुझे प्रजा के लिये कैसी जलन है और लजाएंगे और तेरे बैरी आग से भस्म होंगे। १२ हे यहोवा तू हमारे लिये शान्ति ठहराएगा जो कुछ हम ने किया है सो तू ही ने हमारे लिये किया है। १३ हे हमारे परमेश्वर यहोवा तुझे छोड़ और और स्वामी हम पर प्रभुता करते तो थे पर तेरी कृपा से हम तेरे ही नाम का गुणानुवाद करने पाते हैं। १४ वे मर गये हैं फिर नहीं जीने के उन को मरे बहुत दिन हुए फिर नहीं उठने के, तू ने उन का विचार करके उन को ऐसा नाश किया कि वे फिर स्मरण में न आएंगे। १५ तू ने जाति को बढ़ाया है यहोवा तू ने जाति को बढ़ाया है तू ने अपनी महिमा दिखाई है और इस देश के सब सिवानों को तू ने बढ़ाया है॥

१६ हे यहोवा दुःख में वे तुझे स्मरण करते थे जब तू उन्हें ताड़ना देता था तब वे दबे स्वर से अपने मन की बात तुझ पर प्रगट करते थे[3]। १७ जैसे गर्भवती स्त्री जनने के समय ऐंठती और पीड़ों के कारण चिल्ला उठती है हम लोग भी हे यहोवा तेरे साम्हने वैसे ही हो गये हैं। १८ हम

(१) मूल में. परदे का जो मुंह। (२) मूल में. उस के हाथों की चतुर युक्तियों। (३) मूल में. [illegible]।

(१) मूल में. उस को पांव रौंदेगा दीन के पांव कंगालों के कदम। (२) मूल में. धर्म्म के देश। (३) मूल में. [illegible]।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

भी गर्भवती हुए हम भी ऐंठे हम मानो वायु ही जने हम ने देश के लिये उद्धार का कोई काम नहीं किया और न जगत के रहनेहारे उत्पन्न[1] हुए। १९ तेरे मरे हुए लोग जीएंगे मेरे मुर्दे उठ खड़े होंगे हे मिट्टी में मिले हुओ जागकर जयजयकार करो क्योंकि तेरी ओस ज्योति से उत्पन्न होती है और पृथिवी बहुत दिन के मरे हुओं को लौटा देगा ॥

२० हे मेरे लोगो आओ अपनी अपनी कोठरी में प्रवेश करके किवाड़ों को बन्द करो जब लों क्रोध शान्त न हो[2] तब लों अर्थात पल भर अपने को छिपा रक्खो। २१ क्योंकि देखो यहोवा पृथिवी के निवासियों को अधर्म्म का दण्ड देने के लिये अपने स्थान से चला आता है और पृथिवी अपना खून उघारेगी और घात किये हुओं को फिर न छिपा रक्खेगी ॥

## २७.

उस समय यहोवा अपनी कड़ी और बड़ी और पोढ़ तलवार से लिव्यातान नाम वेग चलनेहारे सर्प और लिव्यातान नाम टेढ़े सर्प दोनों को दण्ड देगा और जो अजगर समुद्र में रहता है उस को भी घात करेगा ॥

२ उस समय एक दाख की बारी होगी तुम ३ उस का यश गाओ। मैं यहोवा उस की रक्षा करता हूं मैं क्षण क्षण उस को सींचता रहूंगा मैं रात दिन उस की रक्षा करता रहूंगा न हो ४ कि कोई उस की हानि करने पाए। मेरे मन में जलजलाहट नहीं होती यदि कोई भांति भांति के कटीले पेड़ मुझ से लड़ने को खड़े करता तो मैं उन पर पांव बढ़ाकर उन को पूरी ५ रीति से भस्म कर देता, वा वह मेरे साथ मेल करने को मेरी शरण ले वह मेरे साथ मेल कर ६ ले। आनेहारे काल में याकूब जड़ पकड़ेगा और इस्राएल फूले फलेगा और उस के फलों से जगत भर जाएगा ॥

७ क्या उस ने उस को ऐसा मारा जैसा उस ने उस के मारनेहारों को मारा था क्या वह ऐसा घात किया गया जैसे उस के घात किये हुए ८ घात किये गये हैं। जब तू उस को निकाल देता है तब सोच सोचकर और विचार विचार कर उस को दुःख देता है,[3] उस ने पुरवाई बहने के दिन में उस को प्रचण्ड वायु से अलग ९ कर दिया। सो इस से याकूब के अधर्म्म का प्रायश्चित्त किया जाएगा और उस के पाप के दूर होने का फल यही होगा कि वे वेदी के सब पत्थरों को चूना बनाने के पत्थरों के समान जानकर चकनाचूर करेंगे और अशेरा नाम मूरतें और सूर्य्य की प्रतिमाएं फिर न खड़ी १० किई जाएंगी। गढ़वाला नगर निर्जन हुआ है वह छोड़ी हुई बस्ती हुआ है और त्यागे हुए जंगल के समान हो गया है वहां बछड़े चरेंगे और वहीं बैठेंगे और वहीं पेड़ों की डालियों ११ की फुनगी को खा लेंगे। जब उन की शाखाएं सूख जाएं तब तोड़ी जाएंगी स्त्रियां आ उन को तोड़कर जला देंगी क्योंकि ये लोग निर्बुद्धि हैं इस लिये उन का कर्त्ता उन पर दया न करेगा और उन का रचनेहारा उन पर अनुग्रह न करेगा ॥

१२ उस समय यहोवा महानद से ले मिस्र के नाले लों अपने अन्न को झाड़ देगा और हे इस्राएलियो तुम एक एक करके बटोरे जाओगे ॥

१३ उस समय बड़ा नरसिंगा फूंका जाएगा और अश्शूर देश में के नाश होनेहारे और मिस्र देश में के बरबस बसाये हुए यरूशलेम में आ आकर पवित्र पर्वत पर यहोवा को दण्डवत करेंगे ॥

## २८.

हाय एप्रैम के मतवालों के घमण्ड के मुकुट पर हाय उन के सुन्दर भूषणरूपी मुर्झानेहारे फूल पर जो दाखमधु के पियक्कड़ों की अति उपजाऊ २ तराई के सिरे पर है। सुनो प्रभु के एक बलवन्त और सामर्थी है जो ओले की वर्षा वा रोग उपजानेहारी आंधी वा उमंडनेहारी प्रचण्ड धारा की नाईं बल से उस को भूमि पर गिरा ३ देगा। एप्रैमी मतवालों के घमण्ड का मुकुट ४ पांव से लताड़ा जाएगा। और उन का सुन्दर भूषणरूपी मुर्झानेहारा फूल जो अति उपजाऊ तराई के सिरे पर है सो उस अंजीर के समान होगा जो धूपकाल से पहिले पके और देखनेहारा देखते समय हाथ में लेते ही उसे ५ निगल जाए। उस समय अपनी प्रजा के बचे हुओं के लिये सेनाओं का यहोवा आप ही सुन्दर मुकुट और शोभायमान किरीट ठहरेगा।

(१) वा. पड़े। (२) मूल में. निकल न जाए। (३) मूल में. उस के साथ झगड़ा किया।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

६ और जो न्याय करने को बैठते हैं उन के लिये न्याय करानेहारा आत्मा और जो चढ़ाई करते हुए शत्रुओं को[1] नगर के फाटक से हटा देते हैं उन के लिये वह वीरता ठहरेगा ॥

७ पर ये भी दाखमधु के कारण डगमगाते और मदिरा के द्वारा लड़खड़ाते हैं याजक और नबी भी मदिरा के कारण डगमगाते हैं दाखमधु ने उन्हीं को पी लिया वे मदिरा के कारण लड़खड़ाते हैं वे दर्शन पाते हुए डगमगाते और ८ विचार करते हुए लटपटाते हैं। और सब मेजें वमन और मैल से भरी हैं उन पर कुछ स्थान ९ नहीं रहा। वह किस को ज्ञान सिखाएगा और किस को अपने समाचार का अर्थ समझाएगा क्या उन को जो दूध छुड़ाये हुए और स्तन से १० अलगाये हुए हैं। आज्ञा पर आज्ञा आज्ञा पर आज्ञा नियम पर नियम नियम पर नियम कहीं ११ थोड़ा कहीं थोड़ा ऐसा होता है[2]। वह तो इन लोगों से अशुद्ध बोली और दूसरी भाषा के द्वारा १२ बातें करेगा। उस ने उन से कहा तो था विश्राम इसी से मिलेगा इसी के द्वारा थके हुए को विश्राम दो और चैन इसी से मिलेगा पर उन्हों १३ ने सुनना न चाहा। पर यहोवा का वचन उन के पास आज्ञा पर आज्ञा आज्ञा पर आज्ञा नियम पर नियम नियम पर नियम कहीं थोड़ा कहीं थोड़ा इस रीति पर पहुंचेगा जिस से वे ठोकर खा चित गिरकर घायल हो जाएं और फंदे में फंसकर पकड़े जाएं ॥

१४ इस कारण हे ठट्ठा करनेहारो जो इस यरूशलेमवासी प्रजा के हाकिम हो यहोवा का १५ वचन सुनो। तुम ने तो कहा है कि हम ने मृत्यु से वाचा बांधी और अधोलोक से प्रतिज्ञा कराई है इस कारण विपत्ति जब बाढ़ की नाईं बढ़ आए तब हमारे पास न आएगी क्योंकि हम ने झूठ की शरण लिई और मिथ्या की आड़ में १६ छिपे हुए हैं। इस कारण प्रभु यहोवा यों कहता है कि सुनो मैं ने सियोन में नेव का एक पत्थर रक्खा है सो परखा हुआ पत्थर और कोने का अनमोल और अति दृढ़ और नेव के योग्य पत्थर है और जो विश्वास रक्खे उसे उतावली १७ करनी न पड़ेगी। और मैं न्याय को डोरी और धर्म्म को साहुल ठहराऊंगा और तुम्हारा झूठरूपी शरणस्थान ओलों से बह जाएगा और तुम्हारे छिपने का स्थान जल से १८ डूबेगा। और जो वाचा तुम ने मृत्यु से बांधी[1] सो टूट जाएगी और जो प्रतिज्ञा तुम ने अधोलोक से कराई सो न ठहरेगी जब विपत्ति बाढ़ की नाईं बढ़ आए तब तुम उस में डूब[1] ही १९ जाओगे। जब जब वह बढ़ आए तब तब वह तुम को ले जाएगी वह तो भोर भोर बरन रात दिन बढ़ा करेगी तब इस समाचार का सम२० झना व्याकुल होने ही का कारण होगा। बिछौना तो टांग फैलाने के लिये छोटा और ओढ़ना ओढ़ने के लिये तंग हैं ॥

२१ क्योंकि यहोवा ऐसा उठ खड़ा होगा जैसा वह पराजीम नाम पर्वत पर खड़ा हुआ या और जैसा गिबोन की तराई में उस ने क्रोध दिखाया या वैसा ही वह अब क्रोध दिखाएगा जिस से वह अपना ऐसा काम करे जो बिराना है और २२ वह कार्य्य करे जो अनोखा है। सो अब ठट्ठा मत मारो नहीं तो तुम्हारे बंधन कसे जाएंगे क्योंकि मैं ने सेनाओं के यहोवा प्रभु से यह सुना है कि सारे देश का सत्यानाश ठाना गया है ॥

२३ कान लगाकर मेरी सुनो ध्यान धरकर मेरा २४ वचन सुनो। क्या हल जोतनेहारा बीज बोने के लिये लगातार जोतता रहता है क्या वह सदा २५ धरती को चीरता और हेंगाता रहता है। क्या वह उस को चौरस करके सौंफ को नहीं छितराता और जीरे को नहीं बखेरता और गेहूं को पांति पांति करके और जव को उस के निज स्थान पर और कठिये गेहूं को खेत की छोर पर २६ नहीं बोता। क्योंकि उस का परमेश्वर उस को ठीक ठीक करना सिखाता और बतलाता है। २७ दावने की गाड़ी से तो सौंफ दाई नहीं जाती और गाड़ी का पहिया जीरे के ऊपर चलाया नहीं जाता पर सौंफ छड़ी से और जीरा सोंटे २८ से झाड़ा जाता है। क्या रोटी का अन्न चूर चूर किया जाता है, सो नहीं कोई उस को सदा दावता नहीं रहता और न गाड़ी के पहिये और न घोड़े उस पर चलाता है वह उसे चूर चूर २९ नहीं करता। यह भी सेनाओं के यहोवा की ओर से होता है, वह अद्भुत युक्ति और महाबुद्धि दिखाता है ॥

(१) मूल में. लड़ाई को। (२) मूल में. वहां थोड़ा वहां थोड़ा।

(१) मूल में. कुचले।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



**२९.** हाय अरीएल[1] पर हाय अरीएल पर उस नगर पर जिस में दाऊद छावनी किये हुये रहा बरस पर बरस जोड़ते जाओ उत्सव के पर्व अपने अपने समय २ आते रहें। मैं तो अरीएल को सकेती में डालूंगा और रोना पीटना होगा और वह मेरे लेखे में ३ सचमुच अरीएल सा ठहरेगा। और मैं चारों ओर तेरे विरुद्ध छावनी करके तुझे कोटों से घेर ४ लूंगा और तेरे विरुद्ध गढ़ भी बनाऊंगा। तब तू गिराकर भूमि में धसाया जाएगा और धूल पर से बोलेगा और तेरी बातें भूमि से धीमी धीमी सुनाई देंगी और तेरा बोल भूमि से ओझे का सा होगा और तू धूल से गुनगुना गुनगुना-५ कर बोलेगा। तब तेरे परदेशी बैरियों की भीड़ सूक्ष्म धूलि की नाईं और उन भयानक लोगों की भीड़ भूसे की नाईं उड़ाई जाएगी और यह ६ बात अचानक पल भर में होगी। सेनाओं का यहोवा बादल गरजाता और भूमि को कम्पाता और महाध्वनि करता और बवण्डर और आंधी चलाता और नाश करनेहारी अग्नि भड़काता ७ हुआ उस के पास आएगा। और जातियों की सारी भीड़भाड़ जो अरीएल से युद्ध करेगी और जितने लोग उस के और उस के गढ़ के विरुद्ध लड़ेंगे और उस को सकेती में डालेंगे सो सब ८ रात के देखे हुए स्वप्न के समान ठहरेंगे। और जैसा कोई भूखा स्वप्न में तो देखे कि मैं खा रहा हूं पर जागकर क्या देखे कि मेरा पेट जलता[2] है वा कोई प्यासा स्वप्न में तो देखे कि मैं पी रहा हूं पर जागकर क्या देखे कि मेरा गला सूखा जाता[3] और मैं प्यासों मरता हूं[4] वैसी ही उन सब जातियों की भीड़भाड़ की दशा होगी जो सिय्योन पर्वत से युद्ध करेंगी॥

९ विलम्ब करो और चकित हो जाओ अपने तईं अन्धे करो और अन्धे हो जाओ वे मतवाले तो हैं पर दाखमधु पीने से नहीं वे डगमगाते तो १० हैं पर मदिरा पीने से नहीं। यहोवा ने तुम को भारी नींद में डाल दिया[5] और उस ने तुम्हारी नबीरूपी आंखों को बन्द कर दिया और तुम्हारे दर्शीरूपी सिरों पर पर्दा डाला है। ११ सो सारा दर्शन तुम्हारे लिये एक लपेटी और छाप किई हुई पुस्तक की बातों के समान ठहरा जिसे कोई पढ़े लिखे हुए मनुष्य को यह कहकर दे कि इसे पढ़ और वह कहे कि मैं नहीं पढ़ सकता क्योंकि इस पर छाप किई हुई है, १२ तब वही पुस्तक अनपढ़े को यह कहकर दिई जाए कि इसे पढ़ और वह कहे कि मैं तो अनपढ़ा हूं॥

१३ प्रभु ने कहा है ये लोग जो मुंह की बातों[1] से मेरा आदर करते हुए समीप तो आते पर अपना मन मुझ से दूर रखते हैं और ये जो मेरा भय मानते हैं सो मनुष्यों की आज्ञा सुन सुनकर मानते हैं[2], १४ इस कारण सुन मैं इन के साथ अद्भुत काम बरन अति अद्भुत और अचंभे का काम करूंगा तब इन के बुद्धिमानों की बुद्धि नाश होगी और इन के प्रवीणों की प्रवीणता जाती रहेगी[3]॥

१५ हाय उन पर जो अपनी युक्ति को यहोवा से छिपाने का बड़ा यत्न करते[4] और अपने काम अन्धेरे में करके कहते हैं कि हम को कौन देखता और हम को कौन जानता है। १६ हाय तुम्हारी कैसी उलटी समझ है क्या कुम्हार मिट्टी के तुल्य गिना जाएगा क्या कार्य्य अपने कर्त्ता के विषय कहेगा कि उस ने मुझे नहीं बनाया वा रची हुई वस्तु अपने रचनेहारे के विषय कहे कि वह कुछ समझ नहीं रखता। १७ क्या अब बहुत ही थोड़े दिन के बीते पर लबानोन फिर फलदाई बारी न बन जाएगा और १८ फलदाई बारी जंगल न गिनी जाएगी। और उस समय बहिरे पुस्तक की बातें सुनने लगेंगे और अन्धे जिन्हें अब कुछ नहीं सूझता सो देखने लगेंगे[5]। १९ और नम्र लोग यहोवा के कारण अधिक आनन्दित और दरिद्र मनुष्य इस्राएल के पवित्र के कारण मगन होंगे। २० क्योंकि उपद्रवी फिर न रहेंगे और ठट्ठा करनेहारों का अन्त होगा और जो अनर्थ काम करने के लिये जागते २१ रहते हैं, और जो मनुष्यों को वचन से पाप में फसाते हैं और उन के लिये जो सभा[6] में उलहना देते हैं फंदा लगाते और धर्म्मी को व्यर्थ

(१) अर्थात ईश्वर का अग्निकुण्ड वा ईश्वर का सिंह। (२) मूल में. शून्य। (३) मूल में. कि मैं थका। (४) मूल में. मेरा जीव लालसा करता है। (५) मूल में. तुम पर भारी नींद का आत्मा उण्डेला।

(१) मूल में. मुंह और होंठों। (२) मूल में. सो मनुष्यों की सिखाई हुई आज्ञा है। (३) मूल में. छिप जाएगी। (४) मूल में. नीचे जाते हैं। (५) मूल में. अन्धों की आंखे तिमिर और अन्धकार से देखेंगी। (६) मूल में. फाटक।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


बात के द्वारा बिगाड़ देते हैं सो सब मिट २२ जाएंगे। इस कारण इब्राहीम का छुड़ानेहारा यहोवा याकूब के घराने के विषय यों कहता है कि याकूब को फिर लजाना न पड़ेगा और न २३ उस का मुख फिर नीचा[1] होगा। और जब उस के सन्तान मेरा काम देखेंगे जो मैं उन के मध्य में करूंगा तब वे मेरे नाम को पवित्र ठहराएंगे, वे याकूब के पवित्र को पवित्र ही ठहराएंगे और इस्राएल के परमेश्वर का अति भय मानेंगे। २४ उस समय जिन का मन भटक गया सो बुद्धि सीख लेंगे और जो कुड़कुड़ाते हैं सो शिक्षा पाएंगे॥

३० यहोवा की यह वाणी है कि हाय उन बलवा करनेहारे लड़कों पर जो युक्ति करते तो हैं पर मेरी ओर से नहीं और वाचा बान्धते तो हैं पर वह मेरे आत्मा की सिखाई हुई नहीं और इस २ प्रकार पाप पर पाप बढ़ाते हैं। वे मुझ से बिन पूछे मिस्र को चले जाते हैं कि फिरौन के शरणस्थान से बलवान हों और मिस्र की छाया में ३ शरण लें। फिरौन का शरणस्थान तुम्हारे आशा टूटने का और मिस्र की छाया में शरण लेना ४ तुम्हारी निन्दा का कारण होगा। उस के हाकिम सोअन में तो आये हैं और उस के दूत ५ अब हानेस में पहुंचे हैं। वे सब एक ऐसी जाति के कारण लजाएंगे जिस से उन का कुछ लाभ न होगा और वह सहायता और लाभ के बदले लज्जा और नामधराई का कारण होगी॥

६ दक्खिन देश के पशुओं के विषय भारी वचन। वे अपनी धन सम्पत्ति को जवान गदहों की पीठ पर और अपने खजानों को ऊंटों के कूबड़ों पर लादे हुए संकट और सकेती के देश में होकर जहां[2] सिंह और सिंहनी नाग और उड़नेहारे तेज विषवाले सर्प रहते हैं उन लोगों के पास जा रहे हैं जिन से उन का लाभ ७ न होगा। क्योंकि मिस्र का सहायता करना व्यर्थ और अकारथ होगा इस कारण मैं ने उस ८ को बैठा रहनेहारा रहब[3] कहा है। अब जाकर इस को उन के साम्हने पत्तर पर खोद और पुस्तक में लिख कि यह आनेहारे दिनों के लिये ९ सदा सर्वदा लों बना रहे। क्योंकि वे बलवा करनेहारे लोग और झूठ बोलनेहारे लड़के हैं जो यहोवा की शिक्षा को सुनना नहीं चाहते। १० वे दर्शियों से कहते हैं कि दर्शी का काम मत करो और नबियों से कहते हैं कि हमारे लिये ठीक नबूवत मत करो, हम से चिकनी चुपड़ी बातें बोलो धोखा देनेहारी नबूवत करो। ११ मार्ग से मुड़ो पथ से हटो और इस्राएल के पवित्र को हमारे साम्हने से दूर[1] करो। १२ इस कारण इस्राएल का पवित्र यों कहता है कि तुम लोग जो मेरे इस वचन को निकम्मा जानते और अन्धेर और कुटिलता पर भरोसा करके उन्हीं पर टेक लगाते १३ हो, इस कारण यह अधर्म्म तुम्हारे लिये ऐसा होगा जैसा ऊंची भीत का फूला हुआ भाग जो फटकर गिरने पर हो और वह अचानक पल भर १४ में टूटकर गिर पड़े। और वह उस को ऐसा नाश करेगा जैसा कोई मिट्टी का घड़ा छोह बिना ऐसा चकनाचूर करे कि उस के टुकड़ों में ऐसा भी ठीकरा न रहे जिस से अंगेठी में से आग लिई जाए वा गड़हे में से जल निकाला जाए। १५ प्रभु यहोवा इस्राएल के पवित्र ने यों कहा था कि लौटने और शान्त रहने से तुम्हारा उद्धार होगा चुपचाप रहने और भरोसा रखने से तुम्हारी वीरता ठहरेगी पर तुम ने ऐसा करना १६ नहीं चाहा। तुम ने कहा कि नहीं हम घोड़ों पर भागेंगे इस कारण तुम्हें भागना पड़ेगा और यह भी कहा हम तेज सवारी पर चलेंगे इस कारण तुम्हारा पीछा करनेहारे तेज चलेंगे। १७ एक हजार एक ही की धमकी से भागेंगे तुम पांच ही की धमकी से भागोगे और अन्त को तुम पहाड़ की चोटी पर के डण्डे वा टीले के ऊपर की ध्वजा के समान बिरले रह जाओगे॥

१८ और यहोवा इस लिये विलम्ब करेगा कि तुम पर अनुग्रह करे और इस लिये ऊंचे पर चढ़ेगा कि तुम पर दया करे क्योंकि यहोवा न्यायी परमेश्वर है सो क्या ही धन्य हैं वे सब १९ जो उस पर आशा धरे रहते हैं। प्रजा के लोग तो यरूशलेम अर्थात सिय्योन में बसे रहेंगे तू फिर कभी न रोएगा वह तेरी दोहाई सुनते ही तुझ पर निश्चय अनुग्रह करेगा सुनते ही वह २० तेरी मानेगा। और चाहे प्रभु तुम्हारी रोटी की कमी और जल की तंगी करे तौभी तुम्हारे

(१) मूल में. विवर्ण। (२) मूल में. जिनसे। (३) अर्थात अभिमान।

(१) मूल में. अलग।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

उपदेशक फिर न छिप जाएंगे और तुम अपनी आंखों से अपने उपदेशकों को देखते रहोगे। २१ और जब कभी तुम दहिनी वा बाईं ओर मुड़ने लगो तब तुम्हारे पीछे से यह वचन तुम्हारे कानों में पड़ेगा कि मार्ग यही है इसी पर २२ चलो। और तुम वह चांदी जिस से तुम्हारी खुदी हुई मूरतें मढ़ी हैं और वह सोना जिस से तुम्हारी ढली हुई मूरतें आभूषित हैं अशुद्ध करोगे तुम उन को मैले कुचैले वस्त्र की नाईं २३ फेंक दोगे और कहोगे कि दूर हो। और वह तेरे बीज के लिये जल बरसाएगा कि तुम खेत में बीज बो सको और भूमि की उपज भी अच्छी देगा और वह उत्तम और स्वादिष्ठ होगी और उस समय तुम्हारे ढोरों को लम्बी चौड़ी चराई २४ मिलेगी। बैल और गदहे जो तुम्हारी खेती के काम में आएंगे सो सूप और डलिया से उसाया २५ हुआ स्वादिष्ठ चारा खाएंगे। और उस महासंहार के समय जब गुम्मट गिर पड़ेंगे सब ऊंचे ऊंचे पहाड़ों और पहाड़ियों पर नालियां और २६ सोते पाये जाएंगे। उस समय जब यहोवा अपनी प्रजा के लोगों का घाव बांधेगा और उन की चोट चंगी करेगा तब चंद्रमा का प्रकाश सूर्य्य का सा हो जाएगा और सूर्य्य का प्रकाश सातगुणा होगा अर्थात अठवारे भर का प्रकाश एक दिन में होगा॥

२७ देखो यहोवा का नाम भड़के हुए कोप और घने धूंए[1] के साथ दूर से आता है उस के होंठ क्रोध से भरे हुए और उस की जीभ भस्म कर- २८ नेहारी आग के समान है। और उस की सांस ऐसी उमण्डनेहारी नदी के समान है जो गले तक पहुंचती है वह सब जातियों को नाश के सूप से फटकेगा और देश देश के लोगों को भटकाने के लिये उन के मुंह[1] में लगाम लगाया २९ जाएगा। तुम पवित्र पर्व की रात का सा गीत गाओगे और जैसे लोग यहोवा के पर्वत की ओर उसी से मिलने को जो इस्राएल की चटान ठहरा है बांसुली बजाते हुए जाते हैं वैसे ही ३० तुम्हारे मन में भी आनन्द होगा। पर यहोवा अपनी प्रतापवाली वाणी सुनाएगा और अपना कोप भड़काता और आग की लौ से भस्म करता हुआ और प्रचण्ड आंधी और अति वर्षा और ओले गिरने के साथ अपना भुजबल[2] दिखाएगा। और अश्शूर यहोवा के शब्द की ३१ शक्ति से हार जाएगा वह उसे सोंटे से मारेगा। और जब जब यहोवा उस को मन ठाना दण्ड ३२ देगा[1] तब तब साथ ही डफ और वीणा बजेंगी और वह हाथ बढ़ा बढ़ाकर उस को लगातार मारता रहेगा। और बहुत काल से फूंकने का ३३ स्थान तैयार किया गया है वह राजा ही के लिये ठहराया गया है वह लम्बा चौड़ा और गहिरा भी बनाया गया है वहां की चिता में आग और बहुत सी लकड़ी हैं यहोवा की सांस जलती हुई गन्धक की धारा की नाईं उस को सुलगाएगी॥

# ३१.

हाय उन पर जो मिस्र को सहायता पाने के लिये जाते हैं और घोड़ों का आसरा करते हैं और रथों पर भरोसा रखते क्योंकि वे बहुत हैं और सवारों पर क्योंकि वे अति बलवान हैं पर इस्राएल के पवित्र की ओर दृष्टि नहीं करते और न यहोवा की खोज में लगते हैं। वह भी २ बुद्धिमान है और दुःख देगा और अपने वचन न टालेगा वह उठकर कुकर्म्मियों के घराने पर और अनर्थकारियों के सहायकों पर भी चढ़ाई करेगा। मिस्री लोग तो ईश्वर नहीं मनुष्य ही ३ हैं और उन के घोड़े आत्मा नहीं शरीर ही हैं और जब यहोवा हाथ बढ़ाएगा तब सहायता करनेहारे और सहायता चाहनेहारे दोनों ठोकर खाकर गिरेंगे और वे सब के सब एक संग बिलाय जाएंगे। फिर यहोवा ने मुझ से यों कहा है कि ४ जिस प्रकार सिंह वा जवान सिंह अपने अहेर पर गुर्राता हो और चाहे चरवाहे इकट्ठे होकर उस के विरुद्ध बड़ी भीड़ लगाएं तौभी वह उन के बोल से न घबराएगा न उन के कोलाहल के कारण दबेगा उसी प्रकार सेनाओं का यहोवा सिय्योन पर्वत और यरूशलेम की पहाड़ी पर युद्ध करने को उतरेगा। पंख फैलाई हुई चिड़ियाओं की ५ नाईं सेनाओं का यहोवा यरूशलेम की रक्षा करेगा वह उस की रक्षा करके बचाएगा और उस को बिन छूए ही[2] उद्धार करेगा। हे इस्रा- ६ एलियो जिस के विरुद्ध तुम ने भारी[3] बलवा किया उसी की ओर फिरो। उस समय तुम ७

(१) मूल में. जमड़ों। (२) मूल में. अपनी भुजा का उतरना।

(१) मूल में. उस पर नेववाला दण्ड रखेगा। (२) मूल में. [illegible] (३) मूल में. गहिरा करके।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



लोग सोने चांदी की अपनी अपनी मूरतों से जिन्हें तुम[1] बनाकर पापी हो गये हो घिन ८ करोगे। तब अश्शूर उस तलवार से गिराया जाएगा जो मनुष्य की नहीं वह उस तलवार का कौर हो जाएगा जो आदमी की नहीं और वह तलवार के साम्हने से भागेगा और उस के ९ जवान बेगार में पकड़े जाएंगे। और उस की ढांग भय के मारे जाती रहेगी और उस के हाकिम ध्वजा के कारण विस्मित होंगे, यहोवा जिस की अग्नि सिय्योन में और जिस का भट्ठा यरूशलेम में है उसी की यह वाणी है ॥

**३२. सुनो** एक राजा धर्म्म से राज्य करेगा और हाकिम न्याय से २ हुकूमत करेंगे। और एक पुरुष मानो वायु से छिपने का स्थान और बौछार से आड़ होगा वह मानो निर्जल देश में जल की नालियां और मानो तप्त भूमि में बड़ी ढांग की छाया होगा। ३ और देखनेहारों की आंखें धुन्धली न होंगी ४ और सुननेहारों के कान लगे रहेंगे। और उतावलों के मन ज्ञान की बातें समझेंगे और तुतलानेहारों की जीभ फुर्ती से साफ बोलेगी। ५ मूढ़ फिर उदार न कहाएगा और न ठग प्रति- ६ ष्ठित कहा जाएगा। क्योंकि मूढ़ तो मूढ़ता ही की बातें बोलता और मन में अनर्थ ही की बातें गढ़ता रहता है कि वह बिन भक्ति के काम करे और यहोवा के विरुद्ध झूठ कहे और भूखे को भूखा ७ ही रहने दे और प्यासे का जल रोक रक्खे। ठग के उपाय बुरे होते हैं वह दुष्ट युक्तियां करता है कि जब दरिद्र लोग ठीक बोलते हों तब भी ८ नम्रों को उस की झूठी बातों में फंसाए। पर उदार तो उदारता ही की युक्तियां निकालता है वह तो उदारता के कारण स्थिर रहेगा ॥

९ हे सुखी स्त्रियो उठकर मेरी सुनो हे निश्चिन्त १० स्त्रियो मेरे वचन की ओर कान लगाओ। हे निश्चिन्त स्त्रियो बरस दिन से अधिक तुम विकल रहोगी क्योंकि तोड़ने को दाख न होंगी और ११ न किसी भांति के फल हाथ लगेंगे। हे सुखी स्त्रियो थरथराओ हे निश्चिन्त स्त्रियो विकल हो अपने अपने वस्त्र उतारकर अपनी अपनी १२ कमर में टाट कसो। लोग मनभाऊ खेतों और फलवन्त दाखलताओं के लिये छाती पीटेंगे। १३ मेरे लोगों के बरन हुलसनेहारे नगर के सब हर्ष भरे घरों में भी भांति भांति के कटीले पेड़ १४ उपजेंगे। क्योंकि राजभवन त्यागा जाएगा कोलाहल से भरा नगर सुनसान हो जाएगा और पहाड़ी और पहरुओं का घर सदा के लिये मांदें और बनैले गदहों का विहारस्थान और घरैले पशुओं की चराई तब लों बना रहेगा, १५ जब लों आत्मा ऊपर से हम पर उण्डेला न जाए और जंगल फलदायक बारी न बने और १६ फलदायक बारी वन न गिनी जाए। तब उस जंगल में न्याय बसेगा और उस फलदायक बारी १७ में धर्म्म रहेगा। और धर्म्म का फल शान्ति और उस का परिणाम सदा का चैन और १८ निश्चिन्त रहना होगा। और मेरे लोग शांति से निश्चिन्त रहने के स्थानों में और सुख १९ और विश्राम के स्थानों में रहेंगे। पर ओले गिरेंगे और वन के वृक्ष नाश होंगे और नगर २० पूरी रीति से चौपट हो जाएगा। क्या ही धन्य हो तुम लोग जो सब जलाशयों के पास बीज बोते और बैलों और गदहों को चलाते[1] हो ॥

**३३. हाय** तुझ लुटेरे पर जो लूटा नहीं गया हाय तुझ विश्वासघाती पर जिस के साथ विश्वासघात नहीं किया गया जब तू लूट चुके तब तू लूटा जाएगा और जब तू विश्वासघात कर चुके तब २ तेरे साथ विश्वासघात किया जाएगा। हे यहोवा हम लोगों पर अनुग्रह कर क्योंकि हम तेरी ही बाट जोहते आये हैं तू भोर भोर को उन का भुजबल और संकट के समय हमारा उद्धारकर्त्ता ३ ठहर। हुल्लड़ सुनते ही देश देश के लोग भाग गये तेरे उठने पर अन्यजातियां तितर बितर ४ हुईं। और जैसे टिड्डियां चट करती हैं वैसे ही तुम्हारी लूट चट किई जाएगी और जैसे टिड्डियां टूट पड़ती हैं वैसे ही वे उस पर टूट पड़ेंगे। ५ यहोवा महान हुआ है वह ऊंचे पर रहता है उस ने सिय्योन को न्याय और धर्म्म से परि- ६ पूर्ण किया है। और उद्धार और बुद्धि और ज्ञान की बहुतायत तेरे दिनों का आधार होगी और यहोवा का भय उस का धन होगा ॥

(१) मूल में. जिन्हें तुम्हारे हाथ।

(१) मूल में. गदहों के पैर भेजते।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


७ सुनो उन के शूरवीर बाहर चिल्ला रहे हैं
८ संधि के दूत बिलक बिलक रो रहे हैं। राजमार्ग सुनसान पड़े हैं अब उन पर बटोही नहीं चलते उस ने वाचा को टाल दिया उस ने नगरों को तुच्छ जाना उस ने मनुष्य को कुछ न
९ समझा। पृथिवी विलाप करती और मुर्झा गई है लबानोन कुम्हला गया और उस पर सियाही छा गई है शारोन मरुभूमि के समान हो गया और बाशान और कर्म्मेल में पतझड़ हो रहा है।
१० यहोवा कह रहा है कि अब मैं उठूंगा अब मैं अपना प्रताप दिखाऊंगा[1] अब मैं महान ठहरूंगा।
११ तुम्हें सूखी घास का पेट रहेगा तुम भूसी जनोगे तुम्हारी सांस आग है जो तुम्हें भस्म करेगी।
१२ देश देश के लोग फूंके हुए चूने के समान हो जाएंगे और कटे हुए कटीले पेड़ों की नाईं आग में जलाये जाएंगे॥

१३ हे दूर दूर के लोगो सुनो कि मैं ने क्या किया है और तुम भी जो निकट हो मेरा परा-
१४ क्रम जान लो। सिय्योन में के पापी थरथरा गये भक्तिहीनों को कंपकंपी लगी है हम में से कौन प्रचण्ड आगके साथ रह सकता हम में से कौन उस आग के साथ रह सकता जो कभी न
१५ बुझेगी। जो धर्म्म से चलता और सीधी बातें बोलता और अन्धेर के लाभ से घिन रखता और घूस नहीं लेता[2] और खून की बात सुनने से कान बन्द करता और बुराई देखने से आंख
१६ मूंद लेता है, वही ऊंचे स्थानों में वास करेगा वह ढांगों में के गढ़ों में शरण लिये हुए रहेगा उस को रोटी मिलेगी और पानी की
१७ घटी कभी न होगी[3]। तू अपनी आंखों से राजा को उस की सुन्दरता में निहारेगा और
१८ लम्बे चौड़े देश को देखेगा। तू भय के दिनों को स्मरण करेगा कर का गिननेहारा और तौलनेहारा कहां रहा गुम्मटों का गिननेहारा
१९ कहां रहा। तू उन निर्दय लोगों को न देखेगा जिन की कठिन भाषा[4] तू नहीं समझता और जिन की लड़बड़ाती जीभ की तू नहीं बूझता।
२० हमारे पर्व के नगर सिय्योन पर दृष्टि कर तू अपनी आंखों से यरूशलेम को देखेगा कि वह विश्राम का स्थान और ऐसा तम्बू है जो कभी गिराया न जाएगा और जिस का कोई खूंटा कभी उखाड़ा न जाएगा और कोई रस्सी कभी
२१ न टूटेगी। और वहां महाप्रतापी यहोवा हमारी और रहेगा सो बहुत बड़ी बड़ी नदियों और नहरों का स्थान होगा जिस में डांड़वाली नाव न चलेगी और न शोभायमान जहाज उस के
२२ पास होकर जाएगा। क्योंकि यहोवा हमारा न्यायी यहोवा हमारा हाकिम यहोवा हमारा
२३ राजा है वही हमारा उद्धार करेगा। तेरी रस्सियां ढीली हुईं वे मस्तूल की जड़ को दृढ़ न कर सके और न पाल को चढ़ा सके, तब बड़ी लूट छीनकर बांटी गई लंगड़े लोग भी
२४ लूट के भागी हुए। और कोई निवासी न कहेगा कि मैं रोगी हूं और जो लोग इस में रहेंगे उन का अधर्म्म क्षमा किया जाएगा॥

(१) मूल में. अपने को ऊंचा करूंगा। (२) मूल में. घूस थाम्भने से अपने हाथ झटक देता। (३) मूल में. उसका पानी अटल है। (४) मूल में. गहिरे होंठवाले लोग।

**३४.** हे जाति जाति के लोगो सुनने को निकट आओ और हे राज्य राज्य के लोगो ध्यान से सुनो पृथिवी और जो कुछ उस में है जगत और जो कुछ उस में उत्पन्न
२ होता है सो सुने। यहोवा सब जातियों पर कोप कर रहा है और उन की सारी सेना पर उस की जलजलाहट भड़की हुई है उस ने उन को सत्यानाश किया और संहार होने को छोड़
३ दिया है। उन में के मारे हुए फेंक दिये जाएंगे और उन की लोथों की दुर्गंध उठेगी और उन
४ के लोहू से पहाड़ गल जाएंगे। और आकाश में का सारा गण जाता रहेगा और आकाश कागज की नाईं लपेटा जाएगा और जैसे दाखलता वा अंजीर के वृक्ष के पत्ते मुर्झा मुर्झा-कर जाते रहते हैं वैसे ही उस का सारा गण
५ धुंधला होकर जाता रहेगा। क्योंकि मेरी तल-वार आकाश में पीकर तृप्त हुई देखो वह न्याय करने को एदोम पर और उन पर पड़ेगी जिन
६ पर मेरा स्राप है। यहोवा की तलवार लोहू से भर गई वह चर्बी से और भेड़ों के बच्चों और बकरों के लोहू से और मेढ़ों के गुर्दों की चर्बी से तृप्त हुई है क्योंकि बोस्रा नगर में यहोवा का एक यज्ञ और एदोम देश में बड़ा संहार है।
७ और उन के संग बनैले और घरैले बैल और सांड़ गिर जाएंगे और उन की भूमि लोहू से छक जाएगी और वहां की मिट्टी चर्बी से
८ अघाएगी। क्योंकि पलटा लेने को यहोवा का एक दिन और सिय्योन का मुकद्दमा चुकाने के


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



लिये बदला देने का एक बरस ठहराया हुआ ९ है। और एदोम की नदियां राल से और उस की मिट्टी गंधक से बदल जाएगी और उस की १० भूमि जलती हुई राल बन जाएगी। वह रात दिन न बुझेगी उस का धूआं सदा लों उठता रहेगा वह युगयुग उजाड़ पड़ा रहेगा सदा लों ११ कोई उस में से होकर न चलेगा। उस में धनेशपक्षी और साही पाये जाएंगे और उल्लू और कौवे का बसेरा होगा और वह उस पर गड़बड़ की डोरी और सुनसानी का साहूल[1] १२ तानेगा। वहां न तो रईस होंगे और न ऐसा कोई होगा जो राज्य करने को ठहराया[2] जाए और उस के सारे हाकिमों का अन्त होगा। १३ और उस के महलों में कटीले पेड़ और गढ़ों में बिच्छू पौधे और झाड़ उगेंगे और वह गीदड़ों का वासस्थान और शुतर्मुर्गों का आंगन हो १४ जाएगा। वहां निर्जल देश के जन्तु सियारों के संग मिलकर बसेंगे और रोंआर जन्तु एक दूसरे को बुलाएंगे और वहां लीलीत नाम १५ जन्तु वासस्थान पाकर चैन से रहेगा। वहां सांपिन बाम्बी चुन अण्डे देकर उन्हें सेवेगी और अपने नीचे[3] बटोर लेगी और वहां गिद्धिनें अपनी अपनी साथिन के साथ इकट्ठी १६ रहेंगी। यहोवा की पुस्तक में ढूंढ़कर पढ़ो इन में से एक भी बिन आये न रहेगी और न बिना साथिन होगी क्योंकि मैं ने अपने मुंह से यह आज्ञा दिई और उसी के आत्मा ने उन्हें १७ इकट्ठा किया है। और उसी ने उन के लिये चिट्ठी डाली और उसी ने अपने हाथ से डोरी डालकर उस देश को उन के लिये बांट दिया है और वह सदा लों उन का बना रहेगा और वे पीढ़ी से पीढ़ी लों उस में बसे रहेंगे॥

## ३५. जंगल

और निर्जल देश प्रफुल्लित होंगे और मरुभूमि मगन २ होकर केसर की नाईं फूलेगी। वह तो अत्यन्त प्रफुल्लित होगी और आनन्द के साथ जयजयकार करेगी उस की शोभा लबानोन की सी होगी और वह कर्मेल और शारोन के तुल्य तेजोमय हो जाएगी वे यहोवा की शोभा और हमारे परमेश्वर का तेज देखेंगे॥

३ ढीले हाथों को दृढ़ और थरथराते घुटनों ४ को स्थिर करो। घबरानेहारों से कहो कि हियाव बांधो मत डरो देखो तुम्हारा परमेश्वर पलटा लेने को बरन परमेश्वर के योग्य बदला लेने को आएगा वही आकर तुम्हारा उद्धार ५ करेगा। तब अन्धों की आंखें खोली जाएंगी ६ और बहिरों के कान भी खोले जाएंगे। तब लंगड़ा हरिण की सी चौकड़ियां भरेगा और गूंगे अपनी जीभ से जयजयकार करेंगे और जंगल में जल के सोते फूट निकलेंगे और मरु-७ भूमि में नदियां बहने लगेंगी। और मृगतृष्णा ताल बन जाएगी और सूखी भूमि में सोते फूटेंगे और जिस स्थान में सियार बैठा करते हैं उस में घास और नरकट और सरकंडे होंगे। ८ और वहां एक सड़क अर्थात मार्ग होगा और उस का नाम पवित्र मार्ग होगा कोई अशुद्ध जन उस पर से न चलने पाएगा वह तो उन्हीं के लिये रहेगा और उस मार्ग पर जो चलेंगे सो ९ चाहे मूर्ख भी हों तौभी भटक न जाएंगे। वहां सिंह न होगा और कोई हिंसक जन्तु चढ़ने न पाएगा ऐसे वहां मिलेंगे नहीं पर छुड़ाये हुए १० लोग उस में चलेंगे। और यहोवा के छुड़ाये हुए लोग लौटकर जयजयकार करते हुए सिय्योन में आएंगे और उन के सिर पर सदा का आनन्द होगा वे हर्ष और आनन्द पाएंगे और शोक और लम्बी सांस लेना जाता रहेगा॥

## ३६. हिज़्किय्याह

राजा के चौदहवें बरस में अश्शूर के राजा सन्हेरीब ने यहूदा के सब गढ़वाले नगरों पर चढ़ाई करके उन को ले लिया। २ और अश्शूर के राजा ने रब्शाके को बड़ी सेना देकर लाकीश से यरूशलेम के पास हिज़्किय्याह राजा के विरुद्ध भेज दिया और वह उपरले पोखरे की नाली के पास धोबियों के खेत की ३ सड़क पर जाकर खड़ा हुआ। तब हिल्किय्याह का पुत्र एल्याकीम जो राजघराने के काम पर था और शेब्ना जो मंत्री था और आसाप का पुत्र योआह जो इतिहास का लिखनेहारा था ये तीनों उस से मिलने को बाहर निकल गये। ४ रब्शाके ने उन से कहा हिज़्किय्याह से कहो कि महाराजाधिराज अश्शूर का राजा यों कहता है कि तू यह क्या भरोसा करता है। ५ मेरा कहना यह है कि युद्ध के लिये पराक्रम

(१) मूल में. पत्थर। (२) मूल में. बुलाया। (३) मूल में. अपनी छाया में।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



और युक्ति केवल बात ही बात है अब तू किस पर भरोसा रखता है कि तू ने मुझ से बलवा ६ किया है। सुन तू तो उस कुचले हुए नरकट अर्थात मिस्र पर भरोसा रखता है उस पर यदि कोई टेक लगाए तो वह उस के हाथ में चुभकर छेदेगा। मिस्र का राजा फिरौन अपने सब भरोसा रखनेहारों के लिये ऐसा ही होता है। ७ फिर यदि तू मुझ से कहे कि हमारा भरोसा अपने परमेश्वर यहोवा पर है तो क्या वह वही नहीं है जिस के ऊंचे स्थानों और वेदियों को दूर करके यहूदा और यरूशलेम के लोगों से कहा कि तुम इसी वेदी के साम्हने दण्डवत ८ करना। सो अब मेरे स्वामी अश्शूर के राजा के पास कुछ बन्धक रख तब मैं तुझे दो हजार घोड़े दूंगा क्या तू उन पर सवार ९ चढ़ा सकेगा कि नहीं। फिर तू मेरे स्वामी के छोटे से छोटे कर्म्मचारी का भी कहा नकारकर[1] क्योंकर रथों और सवारों के लिये १० मिस्र पर भरोसा रखता है। क्या मैं ने यहोवा के बिना कहे इस देश को उजाड़ने के लिये चढ़ाई किई है यहोवा ने मुझ से कहा है कि ११ उस देश पर चढ़ाई करके उसे उजाड़ दे। तब एल्याकीम और शेब्ना और योआह ने रबशाके से कहा अपने दासों से अरामी भाषा में बातें कर क्योंकि हम उसे समझते हैं और हम से यहूदी भाषा में शहरपनाह पर बैठे हुए लोगों १२ के सुनते बातें न कर। रबशाके ने कहा क्या मेरे स्वामी ने मुझे तेरे स्वामी ही के वा तेरे ही पास ये बातें कहने को भेजा है क्या उस ने मुझे उन लोगों के पास नहीं भेजा जो शहरपनाह पर बैठे हैं इस लिये कि तुम्हारे संग उन को भी अपनी विष्ठा खाना और अपना १३ मूत्र पीना पड़े। तब रबशाके ने खड़ा हो यहूदी भाषा में ऊंचे शब्द से कहा महाराजा- १४ धिराज अश्शूर के राजा की बातें सुनो। राजा यों कहता है कि हिज़किय्याह तुम को भुलाने १५ न पाए क्योंकि वह तुम्हें बचा न सकेगा। और हिज़किय्याह तुम से यह कहकर यहोवा पर भी भरोसा कराने न पाए कि यहोवा निश्चय हम को बचाएगा और यह नगर अश्शूर के १६ राजा के वश में न पड़ेगा। हिज़किय्याह की मत सुनो अश्शूर का राजा कहता है कि भेंट भेजकर मुझे प्रसन्न करो[1] और मेरे पास निकल आओ तब अपनी अपनी दाखलता और अंजीर के वृक्ष के फल खाओ और अपने अपने कुण्ड का पानी पीओ। १७ पीछे मैं आकर तुम को ऐसे देश में ले जाऊंगा जो तुम्हारे देश के समान अनाज और नये दाखमधु का देश, रोटी और दाखबारियों का देश है। १८ ऐसा न हो कि हिज़किय्याह यह कहकर तुम को बहकाए कि यहोवा हम को बचाएगा। क्या और जातियों के देवताओं ने अपने अपने देश को अश्शूर के राजा के हाथ से बचाया है। १९ हमात और अर्पाद के देवता कहां रहे सपर्वैम के देवता कहां रहे क्या उन्हों ने शोमरोन को मेरे हाथ से बचाया। २० देश देश के सब देवताओं में से ऐसा कौन है जिस ने अपने देश को मेरे हाथ से बचाया हो फिर क्या यहोवा यरूशलेम को मेरे हाथ से बचाएगा। २१ पर वे चुप रहे और उस के उत्तर में एक बात न कही क्योंकि राजा की ऐसी आज्ञा थी कि उस को उत्तर न देना। २२ तब हिल्किय्याह का पुत्र एल्याकीम जो राजघराने के काम पर था और शेब्ना जो मन्त्री था और आसाप का पुत्र योआह जो इतिहास का लिखनेहारा था इन्हों ने हिज़किय्याह के पास वस्त्र फाड़े हुए जाकर रबशाके की बातें कह सुनाईं॥

**३७. जब** हिज़किय्याह राजा ने यह सुना तब वह अपने वस्त्र फाड़ टाट ओढ़कर यहोवा के भवन में गया। २ और उस ने एल्याकीम को जो राजघराने के काम पर था और शेब्ना मंत्री को और याजकों के पुरनियों को जो सब टाट ओढ़े हुए थे आमोस के पुत्र यशायाह नबी के पास भेज दिया। ३ उन्हों ने उस से कहा हिज़किय्याह यों कहता है कि आज का दिन संकट और उलहने और निन्दा का दिन है, बच्चे जन्मने पर हुए पर जननी को जनने का बल न रहा। ४ क्या जानिये कि तेरा परमेश्वर यहोवा रबशाके की बातें सुने जिसे उस के स्वामी अश्शूर के राजा ने जीवते परमेश्वर की निन्दा करने को भेजा है और जो बातें तेरे परमेश्वर यहोवा ने सुनी हैं उन्हें दपटे सो तू इन बचे हुओं के लिये जो रह गये हैं प्रार्थना कर[2]। ५ सो हिज़किय्याह राजा के कर्म्म-

(१) मूल में. कर्म्मचारियों में से एक अधिपति का भी मुंह फेरके।

(१) मूल में. मेरे साथ आशीर्वाद करो।
(२) मूल में. प्रार्थना उठा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

६ चारी यशायाह के पास आये। तब यशायाह ने उन से कहा अपने स्वामी से कहो कि यहोवा यों कहता है कि जो वचन तू ने सुने हैं जिन के द्वारा अश्शूर के राजा के जनों ने मेरी ७ निन्दा किई है उन के कारण मत डर। सुन मैं उस के मन में प्रेरणा करूंगा कि वह कुछ समाचार सुनकर अपने देश को लौट जाए और मैं उस को उसी के देश में तलवार से मरवा डालूंगा॥

८ सो रब्शाके ने लौटकर अश्शूर के राजा को लिब्ना नगर से युद्ध करते पाया क्योंकि उस ने सुना था कि वह लाकीश के पास से उठ गया ९ है। और उस ने कूश के राजा तिर्हाका के विषय यह सुना कि वह मुझ से लड़ने को निकला है तब उस ने हिज़्किय्याह के पास १० दूतों को यह कहकर भेजा कि, तुम यहूदा के राजा हिज़्किय्याह से यों कहना कि तेरा परमेश्वर जिस का तू भरोसा करता है यह कहकर तुझे धोखा न देने पाए कि यरूशलेम अश्शूर के ११ राजा के वश में न पड़ेगा। देख तू ने तो सुना है कि अश्शूर के राजाओं ने सब देशों से कैसा किया है कि उन्हें सत्यानाश ही किया है फिर १२ क्या तू बचेगा। गोज़ान और हारान और रेसेप और तलस्सार में रहनेहारे एदेनी जिन जातियों को मेरे पुरखाओं ने नाश किया क्या उन में से किसी जाति के देवताओं ने उस को १३ बचा लिया। हमात का राजा और अर्पाद का राजा और सपर्वैम नगर का राजा और हेना १४ और इव्वा के राजा ये सब कहां रहे। सो इस पत्री को हिज़्किय्याह ने दूतों के हाथ से लेकर पढ़ा तब यहोवा के भवन में जाकर पत्री को १५ यहोवा के साम्हने फैला दिया, और यहोवा १६ से यह प्रार्थना किई कि, हे सेनाओं के यहोवा हे करूबों पर विराजनेहारे इस्राएल के परमेश्वर पृथिवी के सारे राज्यों के ऊपर केवल तू ही परमेश्वर है आकाश और पृथिवी को तू १७ ही ने बनाया है। हे यहोवा कान लगाकर सुन हे यहोवा आंख खोलकर देख और सन्हेरीब के सारे वचनों को सुन ले जिस ने जीवते परमे- १८ श्वर की निन्दा करने को लिख भेजा है। हे यहोवा सच तो है कि अश्शूर के राजाओं ने १९ सब जातियों के देशों को[1] उजाड़ा है, और उन के देवताओं को आग में झोंका है क्योंकि वे ईश्वर न थे वे मनुष्यों के बनाये हुए काठ और पत्थर ही के थे इस कारण वे उन को नाश करने पाए। सो अब हे हमारे परमेश्वर यहोवा तू २० हमें उस के हाथ से बचा कि पृथिवी के राज्य राज्य के लोग जान लें कि केवल तू ही यहोवा है॥

२१ तब आमोस के पुत्र यशायाह ने हिज़्किय्याह के पास यह कहला भेजा कि इस्राएल का परमेश्वर यहोवा यों कहता है कि तू ने जो अश्शूर के राजा सन्हेरीब के विषय मुझ से प्रार्थना किई है, सो उस के विषय में यहोवा ने २२ यह वचन कहा है कि सिय्योन की कुमारी कन्या तुझे तुच्छ जानती और ठट्ठों में उड़ाती है यरूशलेम की पुत्री तुझ पर सिर हिलाती है। २३ तू ने जो नामधराई और निन्दा किई है सो किस की किई है और तू जो बड़ा बोल बोला और घमण्ड किया है[1] सो किस के विरुद्ध किया है इस्राएल के पवित्र के विरुद्ध तू ने किया है। २४ अपने कर्म्मचारियों के द्वारा तू ने प्रभु की निन्दा करके कहा है कि बहुत से रथ लेकर मैं पर्वतों की चोटियों पर बरन लबानोन के बीच तक चढ़ आया हूं सो मैं उस के ऊंचे ऊंचे देवदारुओं और अच्छे अच्छे सनौबरों को काट डालूंगा और उस के दूर दूर के ऊंचे ऊंचे स्थानों में और उस के वन में की फलदाई बारियों में २५ घुसूंगा। मैं ने तो खुदवाकर पानी पिया और मिस्र की नहरों में पांव धरते हो उन्हें सुखा २६ डालूंगा। क्या तू ने नहीं सुना कि प्राचीन काल से मैं ने यही ठहराया और अगले दिनों से इस की तैयारी किई थी सो अब मैं ने यह पूरा भी किया है कि तू गढ़वाले नगरों को खण्डहर ही २७ खण्डहर कर दे। इसी कारण उन में के रनेहारों का बल घट गया वे विस्मित और लज्जित हुए वे मैदान के छोटे छोटे पेड़ों और हरी घास और छत पर की घास और ऐसे अनाज[2] के समान हो गये जो बढ़ने से पहिले ही सूख जाता २८ है। मैं तो तेरा बैठा रहना और कूच करना और लौट आना जानता हूं और यह भी कि २९ तू मुझ पर अपना क्रोध भड़काता है। इस कारण कि तू मुझ पर अपना क्रोध भड़काता और तेरे अभिमान की बातें मेरे कानों में पड़ी

(१) मूल में, सब देशों और उन की भूमि को।

(१) मूल में, अपनी आंखें ऊपर की ओर उठाईं।
(२) मूल में, खेत।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

हैं मैं तेरी नाक में नकेल डालकर और तेरे मुंह में अपना लगाम लगाकर जिस मार्ग से तू आया ३० है उसी से तुझे लौटा दूंगा। और तेरे लिये यह चिन्ह होगा कि इस बरस तो तुम उसे खाओगे जो आप से आप उगे और दूसरे बरस उस से जो उत्पन्न हो सो खाओगे और तीसरे बरस बीज बोने और उसे लवने पाओगे दाख की बारियां लगाने और उन का फल खाने पाओगे।
३१ और यहूदा के घराने के बचे हुए लोग फिर ३२ जड़[1] पकड़ेंगे और फलेंगे[2] भी। क्योंकि यरूशलेम में से बचे हुए और सिय्योन पर्वत से भागे हुए लोग निकलेंगे सेनाओं का यहोवा ३३ अपनी जलन के कारण यह काम करेगा[3]। सो यहोवा अश्शूर के राजा के विषय में यों कहता है कि वह इस नगर में प्रवेश करने वरन इस पर एक तीर भी मारने न पाएगा और न वह ढाल लेकर इस के साम्हने आने वा इस के ३४ विरुद्ध दमदमा बनाने पाएगा। जिस मार्ग से वह आया उसी से वह लौट भी जाएगा और इस नगर में प्रवेश न करने पाएगा यहोवा की यही ३५ वाणी है। और मैं अपने निमित्त और अपने दास दाऊद के निमित्त इस नगर की रक्षा करके बचाऊंगा॥

३६ सो यहोवा के दूत ने निकलकर अश्शूरियों की छावनी में एक लाख पचासी हजार पुरुषों को मारा और भोर को जब लोग सबेरे उठे तब ३७ क्या देखा कि लोथ ही लोथ पड़ी हैं। सो अश्शूर का राजा सन्हेरीब चल दिया और लौटकर ३८ नीनवे में रहने लगा। वहां वह अपने देवता निस्रोक के मन्दिर में दण्डवत कर रहा था कि उस के पुत्र अद्रम्मेलेक और शरेसेर ने उस को तलवार से मारा और अरारात देश में भाग गये और उसी का पुत्र एसर्हद्दोन उस के स्थान पर राज्य करने लगा॥

## ३८. उन

दिनों में हिज़किय्याह ऐसा रोगी हुआ कि मरा चाहता था और आमोस के पुत्र यशायाह नबी ने उस के पास जाकर कहा यहोवा यों कहता है कि अपने घराने के विषय जो आज्ञा देनी हो सो दे क्योंकि तू न बचेगा मर जाएगा। तब हिज़- २ किय्या ने भीत की ओर मुंह फेर यहोवा से प्रार्थना करके कहा, हे यहोवा मैं बिनती करता हूं स्मरण ३ कर कि मैं सच्चाई और खरे मन से अपने को तेरे सन्मुख जानकर[1] चलता आया हूं जो तुझे अच्छा लगता है सोई मैं करता आया हूं, तब हिज़किय्याह बिलक बिलक रोया। तब यहोवा- ४ का यह वचन यशायाह के पास पहुंचा कि, जाकर हिज़किय्याह से कह कि तेरे मूलपुरुष ५ दाऊद का परमेश्वर यहोवा यों कहता है कि मैं ने तेरी प्रार्थना सुनी और तेरे आंसू देखे हैं सुन मैं तेरी आयु पन्द्रह बरस और बढ़ा दूंगा। और अश्शूर के राजा के हाथ से मैं तेरी और इस ६ नगर की रक्षा करके बचाऊंगा। और यहोवा ७ जो अपने इस कहे हुए वचन को पूरा करेगा इस बात का तेरे लिये यहोवा की ओर से यह चिन्ह होगा कि, मैं धूपघड़ी की छाया को जो ८ आहाज की धूपघड़ी में ढल गई है दस अंश पीछे की ओर लौटा दूंगा सो छाया दस अंश जो वह ढल चुकी थी लौट गई॥

यहूदा के राजा हिज़किय्याह ने जो लेख ९ उस समय लिखा जब वह रोगी होकर चंगा हो गया था सो यह है॥

मैं ने कहा था कि अपनी आयु के बीचों बीच[2] १०
अधोलोक के फाटकों में प्रवेश करूंगा॥
क्योंकि मेरी शेष आयु हर लिई गई है॥
मैं ने कहा था मैं याह को फिर न देखूंगा ११
जीते जी मैं याह को न देखने पाऊंगा
मैं परलोकवासियों का साथी होकर मनुष्यों
को फिर न देखूंगा॥
मेरा घर[3] चरवाहे के तंबू की नाईं उठा १२
लिया गया
मैं ने बुननेहारे की नाईं अपने जीवन को
लपेट दिया वह मुझे ताने से काट लेगा
एक ही दिन में[4] तू मेरा अन्त कर डालेगा॥
मैं भोर लों अपने मन को शान्त करता रहा १३
वह सिंह की नाईं मेरी सब हड्डियों को
तोड़ता है
एक ही दिन में[4] तू मेरा अंत कर डालेगा॥
मैं सूपाबेने वा सारस की नाईं चूं चूं १४
करता

---

(१) मूल में. नीचे की ओर जड़। (२) मूल में. ऊपर की ओर फलेंगे। (३) मूल में. सेनाओं के यहोवा की जलन यह करेगी।

(१) मूल में. तेरे साम्हने। (२) मूल में. चैन में। (३) वा मेरी आयु। (४) मूल में. दिन से रात लों।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

और पिण्डुक की नाईं विलाप करता, या
मेरी आंखें ऊपर देखते देखते रह गईं
हे यहोवा मुझ पर अन्धेर हो रहा है तू मेरा
जामिन हो॥
१५ मैं क्या कहूं उस ने मुझ से कहा और किया
भी है
मैं जीवन भर जीव की कड़ुवाहट के साथ
दीनता से चलता रहूंगा॥
१६ हे प्रभु इन्हीं बातों से लोग जीते हैं
और इन सभों से मेरे आत्मा का जीवन
होता है
सो तू मुझे चंगा करके जिलाएगा॥
१७ देख शान्ति ही के लिये मुझे बड़ी कड़ुवाहट
मिली
और तू ने स्नेह करके मुझे विनाश के गड़हे
से निकाला है
क्योंकि तू ने मेरे सब पापों को अपनी पीठ
के पीछे कर[1] दिया था॥
१८ अधोलोक तो तेरा धन्यवाद नहीं करता न
मृत्यु तेरी स्तुति करती है
जो कबर में पड़े हैं सो तेरी सच्चाई की आशा
नहीं रखते॥
१९ जो जीता है सोई[2] तेरा धन्यवाद करता है
जैसा मैं आज कर रहा हूं॥
पिता पुत्रों को तेरी सच्चाई जताता है॥
२० यहोवा मेरा उद्धार करने को तैयार हुआ
सो हम जीवन भर यहोवा के भवन में
तारवाले बाजों पर अपने[3] रचे हुए गीत
गाते रहेंगे॥

२१ यशायाह ने तो कहा था अंजीरों की एक पोलटिस लेकर हिज़्किय्याह के दुष्ट फोड़े पर २२ बांधो जाए तब वह बचेगा। और हिज़्किय्याह ने पूछा था कि इस का क्या चिन्ह है कि मैं यहोवा के भवन को फिर जाने पाऊंगा॥

## ३९.

**उस** समय बलदान का पुत्र मरोदक-बलदान जो बाबेल का राजा था उस ने हिज़्किय्याह के रोगी होने और फिर चंगे हो जाने की चर्चा सुनकर उस के २ पास पत्री और भेंट भेजी। इन से हिज़्किय्याह ने प्रसन्न होकर उन को अपने अनमोल पदार्थों का भण्डार और चांदी और सोना और सुगंध द्रव्य और उत्तम तेल और अपने हथियारों का सारा घर और अपने भण्डारों में जो जो वस्तुएं थीं सो सब दिखाईं, हिज़्किय्याह के भवन और राज्य भर में कोई ऐसी वस्तु न रही जो उस ने ३ उन्हें न दिखाई हो। तब यशायाह नबी ने हिज़्किय्याह राजा के पास जाकर पूछा वे मनुष्य क्या कह गये और कहां से तेरे पास आये थे हिज़्किय्याह ने कहा वे तो दूर देश से अर्थात ४ बाबेल से मेरे पास आये थे। फिर उस ने पूछा तेरे भवन में उन्हों ने क्या क्या देखा है हिज़्किय्याह ने कहा जो कुछ मेरे भवन में है सो सब उन्हों ने देखा मेरे भण्डारों में कोई ऐसी वस्तु ५ नहीं जो मैं ने उन्हें न दिखाई हो। यशायाह ने हिज़्किय्याह से कहा सेनाओं के यहोवा का ६ यह वचन सुन ले। ऐसे दिन आनेवाले हैं जिन में जो कुछ तेरे भवन में हैं और जो कुछ तेरे पुरखाओं का रक्खा हुआ आज के दिन लों तेरे भण्डारों में है सो सब बाबेल को उठ जाएगा यहोवा यह कहता है कि कोई वस्तु न ७ बचेगी। और जो पुत्र तेरे वंश में उत्पन्न हों उन में से भी कितनों को वे बन्धुआई में ले जाएंगे और वे खोजे बनकर बाबेल के राजभवन ८ में रहेंगे। हिज़्किय्याह ने यशायाह से कहा यहोवा का वचन जो तूने कहा है सो भला ही है फिर उस ने कहा मेरे दिनों में तो शान्ति और सच्चाई बनी रहेंगी॥

## ४०.

**तुम्हारा** परमेश्वर यह कहता है कि मेरी प्रजा को शान्ति २ दो शान्ति। यरूशलेम से शान्ति की बातें कहो और उस से पुकारकर कहो कि तेरी कठिन सेवा पूरी हुई है तेरे अधर्म्म का दण्ड अंगीकार किया गया है और यहोवा के हाथ से तू अपने सब पापों का दूना दण्ड पा चुका है॥

३ किसी की पुकार सुनाई देती है कि जंगल में यहोवा का मार्ग सुधारो हमारे परमेश्वर के ४ लिये अराबा में एक राजमार्ग चौरस करो। हर एक तराई भरी जाए और हर एक पहाड़ और पहाड़ी गिरा दिई जाए जो टेढ़ा है सो सीधा और जो ऊंच नीच है सो मैदान किया जाए। ५ तब यहोवा का तेज प्रगट हो जाएगा और सब प्राणी उस को एक संग देखेंगे क्योंकि यहोवा ने आप ऐसा कहा है॥

(१) मूल में. फेंक। (२) मूल में. जीवता जीवता।
(३) मूल में. मेरे।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

 CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri 

६ बोलनेहारे का वचन है कि प्रचार कर। और किसी ने कहा मैं क्या प्रचार करूं सब प्राणी घास हैं उन की सारी शोभा मैदान के फूल के ७ समान है। घास सूख गई फूल मुर्झा गया है क्योंकि यहोवा की सांस उस पर चली निःसन्देह ८ प्रजा घास है। घास तो सूख जाती और फूल मुर्झा जाता है पर हमारे परमेश्वर का वचन सदा लों अटल रहेगा॥

९ हे सिय्योन को शुभ समाचार सुनानेहारे[1] ऊंचे पहाड़ पर चढ़ जा हे यरूशलेम को शुभ समाचार सुनानेहारे[1] बहुत ऊंचे शब्द से सुना ऊंचे शब्द से सुना मत डर यहूदा के नगरों से १० कह कि अपने परमेश्वर को देखो। देखो प्रभु यहोवा सामर्थ्य दिखाता हुआ आता है और वह अपने भुजबल से प्रभुता कर लेगा[2] देखो जो मजूरी देने की है सो उस के पास और जो ११ बदला देने का है सो उस के हाथ में है। वह चरवाहे की नाईं अपने झुण्ड को चराएगा वह भेड़ों के बच्चों को अंकवार में लिये चलेगा और दूध पिलानेहारियों को धीरे धीरे ले चलेगा॥

१२ किस ने महासागर को अपने चुल्लू से मापा और किस के बित्ते से आकाश का परिमाण हुआ और किस ने पृथिवी की मिट्टी को नपवे में समवा लिया और पहाड़ों को तराजू में और १३ पहाड़ियों को कांटे में तौला है। फिर किस ने यहोवा के आत्मा का परिमाण किया वा उस का मंत्री होकर उस को ज्ञान सिखाया है। १४ किस ने उस को सम्मति दिई और समझाकर न्याय का पथ बता दिया और ज्ञान सिखाकर १५ बुद्धि का मार्ग जता दिया। देखो जातियां तो डोल पर की बून्द वा पलड़ों पर की धूलि के तुल्य ठहरीं देखो वह द्वीपों को धूलि के किनकों १६ के सरीखे उठाता है। और लबानोन ईंधन के लिये थोड़ा होगा और उस में के जीव जन्तु १७ होमबलि के लिये थोड़े ठहरेंगे। सारी जातियां उस के साम्हने कुछ हैं ही नहीं वे उस के लेखे में १८ लेश और सुनसान सी ठहरीं। सो तुम ईश्वर को किस के समान बताओगे और उस को किस १९ की उपमा दोगे। कारीगर मूरत ढालता है और सोनार उस को सोने से मढ़ता और उस के लिये चान्दी की सांकलें ढालकर बनाता

है। जो कंगाल इतना अर्पण नहीं कर २० सकता वह ऐसा वृक्ष चुन लेता है जो सड़ने का न हो और निपुण कारीगर ढूंढ़कर मूरत खुदवाता और उसे ऐसा स्थिर कराता है कि वह न डिग सके। क्या तुम नहीं जानते २१ क्या तुम नहीं सुनते क्या तुम को प्राचीनकाल से बताया नहीं गया क्या तुम ने पृथिवी की नेव पड़ने का विचार नहीं किया। जो पृथिवी २२ के चारों ओर के आकाशमण्डल पर विराजमान है, और पृथिवी के रहनेहारे टिड्डी से हैं, जो आकाश को मलमल की नाईं फैलाता और ऐसा तान देता है जैसा रहने के लिये तम्बू ताना जाता है, जो बड़े बड़े हाकिमों को तुच्छ २३ कर देता है वही पृथिवी के अधिकारियों को सूने के समान करता है। बरन वे लगाये न गये २४ वे बोये न गये उन के ठूंठ ने भूमि में जड़ न पकड़ी, कि उस ने उन पर पवन बहाई और वे सूख गये और आंधी उन्हें भूसे की नाईं ले गई। सो तुम मुझ को किस के समान बताओगे २५ कि मैं उस के तुल्य ठहरूं, पवित्र का यही वचन है। अपनी आंखें ऊपर उठाकर देखो कि २६ किस ने इन को सिरजा कौन इन के गण को गिन गिनकर निकालता वह उन सब को नाम ले लेकर बुलाता है वह ऐसा बड़ा सामर्थी और अत्यन्त बली है कि उन में से कोई बिन आये नहीं रहता॥

हे याकूब तू क्यों कहता है और हे इस्राएल २७ तू क्यों कहता है कि मेरा मार्ग यहोवा से छिपा हुआ है मेरा परमेश्वर मेरे न्याय की कुछ चिन्ता नहीं करता[1]। क्या तुम नहीं जानते २८ क्या तुम ने नहीं सुना कि यहोवा जो सनातन परमेश्वर और पृथिवी भर का सिरजनहार है सो न थकता और न श्रमित होता है और उस की बुद्धि अगम है। वह थके हुए को बल देता २९ और शक्तिहीन को बहुत सामर्थ्य देता है। तरुण तो थकते और श्रमित हो जाते हैं और ३० जवान ठोकर खाकर गिरते तो हैं। पर जो ३१ यहोवा की बाट जोहते हैं सो नया बल प्राप्त करते जाएंगे वे उकाबों की नाईं उड़ेंगे[2] वे दौड़ते दौड़ते श्रमित न होंगे और चलते चलते थक न जाएंगे॥

---

(१) मूल में. सुनानेहारी। (२) मूल में. उस की भुजा उस के लिये प्रभुता करेगी।

(१) मूल में. मेरा न्याय मेरे परमेश्वर के पास होकर निकल गया। (२) मूल में. चढ़ेंगे।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

**४१.** हे द्वीपो मेरे साम्हने चुप रहो और देश देश के लोग नया बल प्राप्त करें वे समीप आकर बोलें हम दोनों आपस में न्याय चुकाने के लिये एक दूसरे के २ समीप आएं। किस ने पूरब दिशा से एक को उभारा है जिस को वह धर्म्म के साथ अपने पांव के पास बुलाता है वह उस के वश में जातियों को कर देता और उस को राजाओं पर अधिकारी ठहराता है, वह उन्हें उस की तलवार को धूल के समान और उस के धनुष ३ का उड़ाये हुए भूसे के समान देता है। वह उन्हें खदेड़ता और ऐसे मार्ग से जिस पर वह कभी न चला था बिना रोक टोक आगे बढ़ता ४ है। किस ने यह काम किया है, उस ने जो आदि से पीढ़ी पीढ़ी को लगातार बुलाता आया है अर्थात मैं यहोवा जो सब से पहिला ५ हूं और अन्त के समय रहूंगा मैं वही हूं। द्वीप देखकर डरते हैं पृथिवी के दूर दूर देश कांप ६ उठते और निकट आ गये हैं। वे एक दूसरे की सहायता करते हैं और उन में से एक एक ७ अपने भाई से कहता है कि हियाव बांध। और बढ़ई सोनार को और हथौड़े से बराबर करनेहारा निहाई पर मारनेहारे को यह कह कर हियाव बंधा रहा है कि मढ़न तो अच्छी है सो वह कील ठोंक ठोंककर उस को ऐसा दृढ़ करता है कि नहीं डिग सकती॥

८ हे मेरे दास इस्राएल हे मेरे चुने हुए याकूब ९ हे मेरे प्रेमी इब्राहीम के वंश, तू जिसे मैं ने पृथिवी के दूर दूर देशों से लेकर पहुंचाया और पृथिवी की छोर छोर से बुलाकर यह कहा कि तू मेरा दास है मैं ने तुझे चुना है और नहीं तजा, १० सो मत डर क्योंकि मैं तेरे संग हूं इधर उधर मत ताक क्योंकि मैं तेरा परमेश्वर हूं मैं तुझे दृढ़ करता और तेरी सहायता करता और अपने धर्म्ममय दहिने हाथ से तुझे संभालता ११ रहूंगा। देख जो तुझ से क्रोधित हैं वे सब लज्जित होंगे और उन के मुंह काले हो जाएंगे जो तुझ से झगड़ते हैं सो नाश होकर बिलाय १२ जाएंगे। जो तुझ से लड़ते हैं उन्हें तू ढूंढ़ने पर भी न पाएगा जो तुझ से युद्ध करते हैं सो १३ नाश होकर बिलाय ही जाएंगे। और मैं तेरा परमेश्वर यहोवा तेरा दहिना हाथ पकड़े हूं मैं ही तुझ से [illegible] कहता हूं कि मत डर क्योंकि मैं तेरी सहायता करूंगा। हे कीड़े सरीखे याकूब हे १४ इस्राएल के मनुष्यो मत डरो क्योंकि यहोवा की यह वाणी है कि मैं तेरी सहायता करूंगा तेरा १५ छुड़ानेहारा इस्राएल का पवित्र है। सुन मैं ने तुझे छूरीवाली दांवने की एक नई और चोखी कल ठहराया है सो तू पहाड़ों को दांय दांयकर सूक्ष्म धूलि कर देगा और पहाड़ियों को भूसे के १६ समान कर देगा। तू तो उन को ओसाएगा और पवन उन्हें उड़ा ले जाएगी और आंधी उन्हें तितर बितर कर देगी और तू यहोवा के कारण मगन होगा और इस्राएल के पवित्र के १७ कारण बड़ाई मारेगा। दीन और दरिद्र लोग जल ढूंढ़ने पर भी नहीं पाते और उन का तालू प्यास के मारे सूख गया है पर मैं यहोवा उन की बिनती सुनूंगा मैं इस्राएल का परमेश्वर १८ उन को त्याग न दूंगा। मैं मुण्डे टीलों से भी नदियां और मैदानों के बीच में सोते बहाऊंगा[१] मैं जंगल को ताल और निर्जल देश को सोते १९ ही सोते कर दूंगा। मैं जंगल में देवदारु और बबूर और मेंहदी और जलपाई उगाऊंगा[२] मैं अराबा में सनौबर तिधार वृक्ष और सीधा २० सनौबर इकट्ठे लगाऊंगा, जिस से लोग देखकर जान लें और सोचकर पूरी रीति से समझ लें कि यह यहोवा के हाथ का किया हुआ और इस्राएल के पवित्र का सिरजा हुआ है॥

२१ यहोवा कहता है कि अपना मुकद्दमा लड़ो याकूब का राजा कहता है कि अपने दृढ़ प्रमाण २२ दो। वे उन्हें देकर हम को बताएं कि होन-हार में क्या होगा पूर्वकाल की घटनाएं बताओ कि आदि में क्या क्या हुआ जिस से हम उन्हें सोचकर जान सकें कि आगे को उन का क्या फल होगा वा होनेहारी घटनाएं हम को सुना २३ दो। आगे को जो कुछ घटेगा सो बताओ तब हम जानेंगे कि तुम ईश्वर हो वा मंगल वा अमंगल कुछ तो करो कि हम देखकर एक संग २४ चकित हो जाएं। देखो तुम कुछ नहीं हो और तुम से कुछ नहीं बनता जो कोई तुम को चाहता सो घिनौना हो है॥

२५ मैं ने एक को उत्तर दिशा से उभारा वह आ भी गया है वह पूरब दिशा से भी मेरा नाम लेता है जैसा कुम्हार गीली मिट्टी को लताड़ता है वैसा ही वह हाकिमों को कीच के समान लताड़ देगा[३]।

(१) मूल में. खोलूंगा। (२) मूल में. दूंगा।
(३) मूल में. [illegible]

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


२६ किस ने इस बात को पहिले से बताया था जिस से हम जान सकते किस ने पूर्वकाल से यह प्रगट किया जिस से हम कह सकते कि वह धर्म्मी है कोई भी बतानेहारा नहीं कोई भी सुनानेहारा नहीं तुम्हारी बातों का कोई भी २७ सुननेहारा नहीं है। पहिले मैं ने सिय्योन से कहा कि देख उन्हें देख और मैं ने यरूशलेम २८ के पास शुभ समाचार देनेहारे को भेजा है। मैं ने देखने पर भी किसी को न पाया उन में से कोई मंत्री नहीं जो मेरे पूछने पर कुछ उत्तर २९ दे सके। सुनो उन सभों के काम अनर्थ और तुच्छ हैं और उन की ढली हुई मूरतें वायु और गड़बड़ ही हैं॥

**४२. मेरे** दास को देखो जिसे मैं संभाले हूं मेरे चुने हुए को देखो जिस से मेरा जी प्रसन्न है मैं ने उस में अपना आत्मा समवाया है सो वह अन्यजातियों के लिये न्याय २ को प्रगट करेगा। वह न चिल्लाएगा न ऊंचे शब्द से बोलेगा न सड़क में अपनी वाणी सुनाएगा। ३ वह कुचले हुए नरकट को न तोड़ेगा न धुंधली बरती हुए बत्ती को बुझाएगा वह सच्चाई से न्याय ४ चुकाएगा। वह आप तब लों न धुंधलाएगा न कुचला जाएगा जब लों वह न्याय को पृथिवी पर स्थिर न करे और द्वीपों के लोग उस ५ की व्यवस्था की बाट जोहेंगे। ईश्वर जो आकाश का सिरजनेहारा और ताननेहारा और उपज समेत पृथिवी का विस्तारनेहारा और उस पर के लोगों को सांस और उस पर के चलनेहारों को आत्मा देनेहारा यहोवा है ६ सो यों कहता है कि, मुझ यहोवा ने तुझ को धर्म्म की रीति से बुला लिया और मैं तेरा हाथ पकड़कर तेरी रक्षा करूंगा मैं तुझे प्रजा के लिये वाचा और जातियों के लिये प्रकाश ७ ठहराऊंगा, कि तू अन्धों की आंखें खोले और बंधुओं को बन्दीगृह से और जो अंधियारे में ८ बैठे हैं उन को कालकोठरी से निकाले। मैं यहोवा हूं मेरा नाम यही है और मैं अपनी महिमा दूसरे को न दूंगा और जो स्तुति मेरे योग्य है सो खुदी हुई मूरतों को मिलने न ९ दूंगा। सुनो पहिली बातें तो हो चुकी हैं और मैं नई बातें बताता हूं उन के होने से पहिले मैं उन्हें तुम को सुनाता हूं॥

हे समुद्र पर चलनेहारो[1] हे समुद्र के सब १० रहनेहारो हे द्वीपो अपने रहनेहारों समेत तुम सब यहोवा के लिये नया गीत गाओ और पृथिवी की छोर से उस की स्तुति करो। जंगल ११ और उस में की बस्तियां और केदार के बसे हुए गांव जयजयकार करें सेला के रहनेहार जयजयकार करें वे पहाड़ों की चोटियों पर से ऊंचे शब्द से गाएं। वे यहोवा की महिमा करें और द्वीपों १२ में उस का गुणानुवाद करें। यहोवा वीर की १३ नाईं पयान करेगा और योद्धा के समान अपनी जलन भड़काएगा वह ऊंचे शब्द से ललकारेगा और अपने शत्रुओं पर वीरता दिखाएगा॥

बहुत काल से तो मैं चुप रहा हूं और मौन १४ गहे हूं और अपने को रोकता आया पर अब जननेहारी की नाईं चिल्लाऊंगा मैं हांफ हांफकर सांस भरूंगा। मैं पहाड़ों और पहाड़ियों १५ को सुखा डालूंगा और उन की सब हरियाली को झुलसा दूंगा और नदियों को द्वीप कर दूंगा और तालों को सुखा डालूंगा। मैं अंधों को १६ एक मार्ग से ले चलूंगा जिसे वे न जानते हों मैं उन को उन पथों से चलाऊंगा जिन्हें वे न जानते हों मैं उन के आगे अंधियारे को उंजियाला करूंगा और टेढ़े मार्ग को सीधा करूंगा मैं ऐसे ऐसे काम करके उन को त्याग न दूंगा। जो १७ लोग खुदी हुई मूरतों पर भरोसा रखते हैं और ढली हुई मूरतों से कहते हैं कि तुम हमारे ईश्वर हो उन को पीछे हटना और अत्यन्त लजाना पड़ेगा। हे बहिरो सुनो हे अंधो आंख खोलो १८ कि तुम देख सको। मेरे दास को छोड़ कौन १९ अंधा है और मेरे भेजे हुए दूत के सरीखा कौन बहिरा है मेरे मित्र के समान कौन अंधा है और यहोवा के दास के सरीखा अंधा कौन है। तू ने बहुत सी बातें देखी तो हैं पर उन की २० चिन्ता नहीं करता उस के कान खुले तो रहते हैं पर वह नहीं सुनता॥

यहोवा को अपने ही धर्म्म के निमित्त यह २१ भावा था कि वह व्यवस्था की बड़ाई अधिक करे। पर ये लोग लुट पट गये हैं ये सब के सब २२ गड़हियों में फंसे हुए और कालकोठरियों में बन्द किये हुए हैं ये पकड़े गये और कोई इन को नहीं छुड़ाता इन का धन छिन गया है और कोई उसे फेर देने की आज्ञा नहीं देता।

(१) मूल में. उतरनेहारो।


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

२३ तुम में से कौन इस पर कान लगाएगा कौन
२४ ध्यान धरके होनहार के लिये सुनेगा। किस ने याकूब को लुटाया और इस्राएल को लूटपाट करनेहारों के वश कर दिया क्या यहोवा ने यह नहीं किया जिस के विरुद्ध हम ने पाप किया और जिस के मार्गों पर उन्हों ने चलना न चाहा और जिस की व्यवस्था को उन्हों ने न
२५ माना। इस कारण उस ने उस के ऊपर अपने कोप की आग भड़काई[1] और युद्ध का बल चलाया और यद्यपि आग उस के चारों ओर लग गई तौभी वह न जानता था बरन वह जल भी गया तौभी उस ने कुछ मन नहीं लगाया॥

## ४३.

हे याकूब तेरा सिरजनेहारा यहोवा और हे इस्राएल तेरा रचनेहारा अब यों कहता है कि तू मत डर क्योंकि मैं ने तुझ को छुड़ा लिया मैं ने तुझ को नाम लेकर
२ बुलाया है तू तो मेरा ही है। जब तू जल में होकर जाए तब मैं तेरे संग संग रहूंगा और जब तू नदियों में होकर चले तब तू उन में न डूबेगा जब तू आग में होकर जाए तब तू न जलेगा
३ और न लौ से तुझे आंच लगेगी। क्योंकि मैं यहोवा तेरा परमेश्वर हूं मैं इस्राएल का पवित्र तेरा उद्धारकर्त्ता हूं मैं मिस्र को तेरी छुड़ौती में देता और कूश और सबा को तेरी सन्ती देता
४ हूं। तू जो मेरे लेखे में अनमोल और प्रतिष्ठित ठहरा और मैं जो तुझ से प्रेम रखता हूं इस कारण मैं तेरी सन्ती मनुष्यों को और तेरे प्राण के पलटे में राज्य राज्य के लोगों को
५ दूंगा। मत डर क्योंकि मैं तेरे साथ हूं मैं तेरे वंश को पूरब से ले आऊंगा और पच्छिम से
६ भी इकट्ठा करूंगा। मैं उत्तर से कहूंगा कि दे दे और दक्खिन से कि रोक मत रख मेरे पुत्रों को दूर से और मेरी पुत्रियों को पृथिवी की छोर से
७ ले आ, अर्थात हर एक को जो मेरा कहलाता है जिस को मैं ने अपनी महिमा के लिये सिरजा
८ जिस को मैं ने रचा और बनाया है। आंख रखते हुए अंधों को और कान रखते हुए
९ बहिरों को निकाल ले आ। जाति जाति के लोग इकट्ठे किये जाएं और राज्य राज्य के लोग जुट जाएं उन में से कौन यह बात बता सकता वा बीती हुई बातें हम को सुना सकता

(१) मूल में. उण्डेली।

हैं वे अपने साक्षी ले आएं जिस से वे सच्चे ठहरें वा वे सुन लें और कहें हां सत्य वचन है।
१० यहोवा की यह वाणी है कि तुम मेरे साक्षी और मेरा दास हो जिस को मैं ने इस लिये चुना है कि तुम समझकर मेरी प्रतीति करो और यह जान लो कि मैं वही हूं मुझ से पहिले
११ कोई ईश्वर न बना और न मेरे पीछे होगा। मैं ही यहोवा हूं और मुझे छोड़ कोई उद्धारकर्त्ता
१२ नहीं। मैं ही ने समाचार दिया और उद्धार कर दिया और वर्णन भी किया और तुम्हारे बीच में कोई पराया देवता न था सो यहोवा की यह वाणी है कि तुम मेरे साक्षी हो और मैं ही
१३ ईश्वर हूं। और अब से आगे को भी मैं वही रहूंगा और मेरे हाथ से कोई छुड़ा न सकेगा जब मैं काम करना चाहूं तब कौन मुझे रोक[1] सकेगा॥

१४ फिर यहोवा जो तुम्हारा छुड़ानेहारा और इस्राएल का पवित्र है सो यों कहता है कि तुम्हारे निमित्त मैं ने बाबेल को भेजा है और उस के सब रहनेहारे कसदियों को उन्हीं जहाजों पर चढ़ाकर जिन के विषय वे बड़ा
१५ बोल बोलते हैं[2] भगवा दूंगा[3]। मैं यहोवा तुम्हारा पवित्र हूं मैं इस्राएल का सिरजनहार
१६ तुम्हारा राजा हूं। यहोवा तो समुद्र में मार्ग
१७ और प्रचण्ड धारा में पथ बनाता है, और रथ और घोड़ों को और शूरवीरों समेत सेना को निकाल लाता है और वे तो एक संग वहीं रह जाते और फिर नहीं उठ सकते वे बुत गये वे
१८ सन की बत्ती की नाईं बुझ गये हैं। सो वह यों कहता है कि अब बीती हुई घटनाओं को स्मरण मत करो और न प्राचीन काल की घट-
१९ नाओं पर मन लगाओ। देखो मैं एक नई बात करता हूं सो अभी प्रगट होगी और निश्चय तुम उस को जान लोगे अर्थात मैं जंगल में मार्ग बनाऊंगा और निजल देश में नदियां
२० बहाऊंगा। गीदड़ और शुतर्मुर्ग आदि बनैले जन्तु मेरी महिमा करेंगे क्योंकि मैं अपनी चुनी हुई प्रजा के पीने के लिये जंगल में जल और
२१ निर्जल देश में नदियां बहाऊंगा। इस प्रजा को मैं ने अपने लिये बनाया है कि वे मेरा गुणा-
२२ नुवाद करें। हे याकूब तू ने मुझ से प्रार्थना

(१) मूल में. फेर। (२) मूल में. ऊंचे शब्द से बोलते हैं। (३) मूल में. भगोड़े करके उतारूंगा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

नहीं किई हे इस्राएल तू मुझ से उकताया है । २३ तू मेरे लिये होमबलि करने को मेम्ने नहीं लाया और न मेलबलि चढ़ाकर मेरी महिमा किई है देख मैं ने अन्नबलि चढ़ाने की कठिन सेवा तुझ से नहीं कराई और न तुझ से धूप दिलाकर तुझे थका दिया है । २४ तू मेरे लिये सुगंधित नरकट रुपैये से मोल नहीं लाया और न मेलबलियों की चर्बी से मुझे तृप्त किया पर तू ने पाप करके मुझ से कठिन सेवा कराई और अपने अधर्म्म के कामों से मुझे थका दिया है । २५ मैं वही हूं जो अपने निमित्त तेरे अपराधों को मिटा देता हूं और तेरे पापों को स्मरण न करूंगा । २६ मुझे स्मरण करा हम आपस में न्याय चुकाएं तू ही ऐसा वर्णन कर जिस से तू निर्दोष ठहरे । २७ तेरा मूलपुरुष पापी हुआ था और जो जो मेरे तुम्हारे बिचवई हुए सो मुझ से बलवा करते चले आये हैं । २८ इस कारण मैं ने पवित्रस्थान के हाकिमों को अपवित्र ठहराया और याकूब को सत्यानाश और इस्राएल को निन्दित होने दिया है ।

## ४४.

१ अब हे मेरे दास याकूब हे मेरे चुने हुए इस्राएल सुन ले । २ तेरा कर्त्ता यहोवा जो तुझे गर्भ ही में से बनाता आया है और वह तेरी सहायता करेगा सो यों कहता है कि हे मेरे दास याकूब हे मेरे चुने हुए यशूरून[1] मत डर । ३ क्योंकि मैं प्यासे पर जल और सूखी भूमि पर धाराएं बहाऊंगा मैं तेरे वंश पर अपना आत्मा और तेरी सन्तान पर अपनी आशीस उंडेलूंगा । ४ सो वे उन मजनूओं की नाईं बढ़ेंगे जो धाराओं के पास घास के मध्य में होते हैं । ५ कोई तो कहेगा कि मैं यहोवा का हूं और कोई अपना नाम याकूब रक्खेगा और कोई इस के विषय दस्तखत करेगा कि मैं यहोवा का हूं और अपनी पदवी इस्राएली बताएगा ॥

६ यहोवा जो इस्राएल का राजा है अर्थात सेनाओं का यहोवा जो उस का छुड़ानेहारा है सो यों कहता है कि मैं सब से पहिला हूं और अन्त लों भी मैं ही रहूंगा और मुझे छोड़ कोई परमेश्वर है ही नहीं । ७ और जब से मैं ने प्राचीनकाल के मनुष्यों को ठहराया तब से कौन हुआ जो मेरी नाईं उसको प्रचार करे वा बताए वा मेरे लिये रचे अथवा होनहार बातें जो घटा चाहती हैं उन्हें प्रगट करे । ८ तुम मत थरथराओ और भयमान न हो क्या मैं ये बातें उस समय से ले तुम्हें सुना सुनाकर बताता नहीं आया तुम तो मेरे साक्षी हो क्या मुझे छोड़ और कोई परमेश्वर है नहीं मुझे छोड़ कोई चटान नहीं मैं तो किसी को नहीं जानता । ९ जो मूरत खोदकर बनाते हैं सो सब के सब व्यर्थ हैं[1] और उन की चाही हुई वस्तुओं से कुछ लाभ न होगा और उन के जो साक्षी हैं सो आप न तो कुछ देखते न कुछ जानते हैं इस लिये उन को लज्जित होना पड़ेगा । १० किस ने देवता वा निष्फल मूरत ढाली है । ११ देख उस के सब संगियों को तो लजाना पड़ेगा और कारीगर जो हैं सो मनुष्य ही हैं वे सब के सब इकट्ठे होकर खड़े हों वे थरथरा उठेंगे और उन सभों के मुंह काले होंगे । १२ लोहार एक बसूला लेकर मूरत को अंगारों में बनाता और हथौड़ों से गढ़ गढ़कर तैयार करता है वह उस को भुजबल से बनाता है फिर वह भूखा हो जाता और उस का बल घटता है वह पानी न पीकर थक जाता है । १३ बढ़ई सूत लगाकर टांकी से रेखा करता है और रन्दे से काम करता और परकार से रेखा खींचता है और उस का आकार और सुन्दरता मनुष्य की सी करता है कि लोग उसे घर में रक्खें[2] । १४ कोई देवदारु को काटता वा वन के वृक्षों में से जाति जाति के बांजवृक्ष चुनकर सेवता है वा वह एक तूस का वृक्ष लगाता है जो वर्षा का जल पाकर बढ़ता है । १५ वह मनुष्य के ईंधन के काम में आता है वह उस में से कुछ लेकर तापता है फिर उस को जलाकर रोटी बनाता है फिर वह देवता भी बनाकर उस को दण्डवत करता है वह मूरत खुदवाकर उस के साम्हने प्रणाम करता है । १६ उस का एक भाग तो वह आग में जलाता और दूसरे भाग से मांस पकाकर खाता है वह मांस भूनकर तृप्त होता फिर तापकर कहता है वाह मैं अच्छा तापा है मुझे आंच जान पड़ी है । १७ और उस के बचे हुए भाग को लेकर वह एक देवता अर्थात एक मूरत खोदकर बनवाता है तब वह उस के साम्हने प्रणाम और दण्डवत करता और उस से प्रार्थना करके कहता है मुझे बचा

(१) अर्थात. सीधा ।

(१) मूल में. सो सब शून्यता हैं । (२) मूल में. जिस से घर में रहे ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

१८ ले क्योंकि तू मेरा देवता है । वे कुछ नहीं जानते और न कुछ समझ रखते हैं क्योंकि उन की आंखें ऐसी मून्दी[1] गई हैं कि वे देख नहीं सकते और उन का हृदय ऐसा हुआ है कि वे
१९ बूझ नहीं सकते । और कोई इस बात की ओर मन नहीं लगाता और न किसी को इतना ज्ञान वा समझ रहती है कि कह सके कि उस का एक भाग तो मैं ने जला दिया और उस के कोयलों पर रोटी बनाई और मांस भूनकर खाया है फिर क्या मैं उस के बचे हुए भाग को घिनौनी वस्तु बनाऊं क्या मैं काठ[2] को प्रणाम
२० करूं । वह तो राख खाता है वह भुले हुए मन से भटकाया हुआ है और वह न तो अपने को बचा सकता न कह सकता है कि क्या मेरे दहिने हाथ में मिथ्या नहीं है ॥

२१ हे याकूब हे इस्राएल इन बातों को स्मरण रख क्योंकि तू मेरा दास है मैं ने तुझे रचा है तू मेरा दास है हे इस्राएल मैं तुझ को न बिसरा-
२२ ऊंगा । मैं ने तेरे अपराधों को काली घटा के समान और तेरे पापों को बादल के समान मिटा दिया है मेरी ओर फिर क्योंकि मैं ने तुझे छुड़ा लिया है ॥

२३ हे आकाश ऊंचे स्वर से गा क्योंकि यहोवा ने काम किया है हे पृथिवी के गहिरे स्थानो जयजयकार करो हे पहाड़ो हे वन हे वन के सब वृक्षो गला खोलकर ऊंचे स्वर से गाओ क्योंकि यहोवा ने याकूब को छुड़ा लिया है और इस्राएल के द्वारा अपने को शोभायमान
२४ दिखाएगा । यहोवा जिस ने तुझे छुड़ा लिया और तुझे गर्भ ही से बनाता आया है सो यों कहता है कि मैं यहोवा ही सब काम पूरा करनेहारा हूं मैं ही अकेला आकाश का ताननेहारा और पृथिवी का अपनी ही शक्ति से विस्तारने-
२५ हारा हूं । मैं झूठे लोगों के कहे हुए चिन्हों को व्यर्थ कर देता और भावी कहनेहारों को बावला कर देता हूं और बुद्धिमानों को पीछे हटा देता और
२६ उन की पण्डिताई को मूर्खता बनाता हूं, और अपने दास के वचन को पूरा करता और अपने दूतों की युक्ति को सुफल करता हूं, मैं यरूशलेम के विषय कहता हूं कि वह फिर बसाई जाएगी और यहूदा के नगरों के विषय कि वे फिर बसाए जाएंगे और मैं उन के खण्डहरों को सुधारूंगा ।
२७ मैं गहिरे जल से कहता हूं कि तू सूख जा और मैं तेरी नदियों को सुखाऊंगा ।
२८ मैं कुस्रू के विषय में कहता हूं कि वह मेरा ठहराया हुआ चरवाहा है और मेरी सारी इच्छा पूरी करेगा और यरूशलेम के विषय कहता हूं कि वह बसाई जाएगी और मन्दिर की नेव डाली जाएगी ॥

**४५. यहोवा** अपने अभिषिक्त कुस्रू के विषय यों कहता है कि मैं ने उस[1] के दहिने हाथ को इस लिये थांभ लिया है कि उस के साम्हने जातियों को दबा दूं और राजाओं की कमर ढीली करूं और फाटकों को उस के साम्हने खोल दूं और फाटक बन्द न किये जाएं ।
२ मैं तेरे आगे आगे चलूंगा और ऊंचे नीचे को चौरस करूंगा मैं पीतल के किवाड़ों को तोड़ डालूंगा और लोहे के बेंड़ों को टुकड़े टुकड़े कर दूंगा ।
३ मैं तुझ को अन्धकार में छिपा हुआ और गुप्त स्थानों में गड़ा हुआ धन दूंगा इस लिये कि तू जाने कि मैं इस्राएल का परमेश्वर यहोवा हूं और मैं ही तुझे नाम लेकर बुलाता हूं ।
४ अपने दास याकूब और अपने चुने हुए इस्राएल के निमित्त मैं ने नाम लेकर तुझे बुलाया है यद्यपि तू मुझे नहीं जानता तौभी मैं ने तुझे पदवी दिई है ।
५ मैं यहोवा हूं और दूसरा कोई नहीं मुझे छोड़ कोई परमेश्वर नहीं यद्यपि तू मुझे नहीं जानता तौभी मैं तेरी कमर कसूंगा,
६ जिस से उदयाचल से लेकर अस्ताचल लों लोग जान लें कि मुझ विना कोई है ही नहीं मैं यहोवा हूं दूसरा कोई नहीं है ।
७ मैं उजियाले का बनानेहारा और अन्धियारे का सिरजनहार हूं मैं शान्ति का करनेहारा और विपत्ति का सिरजनहार हूं मैं यहोवा ही इन सभों का कर्त्ता हूं ।
८ हे आकाश ऊपर से धर्म्म बरसा और आकाशमण्डल से धर्म्म की वर्षा हो[2] फिर पृथिवी खुलकर उद्धार उत्पन्न करे और धर्म को उस के संग ही उगाए मुझ यहोवा ही ने उस को सिरजा है ॥

९ हाय उस पर जो अपने रचनेहारे से झगड़ता है वह तो मिट्टी के ठीकरों में से एक ठीकरा ही है क्या मिट्टी कुम्हार से कहेगी कि तू यह क्या करता है क्या कारीगर का[3] बनाया हुआ

(१) मूल में. लेसी । (२) मूल में. पेड़ के ठूंठ को ।

(१) मूल में. जिस । (२) मूल में. धर्म्म बहे । (३) मूल में. तेरा ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

कार्य्य उस के विषय कहेगा कि उस के हाथ नहीं हैं। हाय उस पर जो अपने पिता से कहे कि अब तू क्या जन्माता वा स्त्री से कहे कि तू क्या जनती है¹। यहोवा जो इस्राएल का पवित्र और उस का बनानेहारा है सो यों कहता है क्या तुम आनेहारी घटनाएं मुझ से पूछोगे क्या मेरे पुत्रों और मेरे कामों के विषय मुझे आज्ञा दोगे। मैं ही ने पृथिवी को बनाया और उस के ऊपर मनुष्यों को सिरजा है मैं ने अपने ही हाथों से आकाश को तान दिया और उस के सारे गण को आज्ञा दिई है। मैं ही ने उस पुरुष को धर्म्म की रीति से उभारा है और मैं उस के सब मार्गों को सीधा करूंगा सो वही मेरे नगर को फिर बसाएगा और मेरे बंधुओं को विना दाम वा बदला लिये छुड़ा देगा सेनाओं के यहोवा का यही वचन है॥

१४ यहोवा यों कहता है कि मिस्रियों के श्रम की कमाई और कूशियों के व्योपार का लाभ तुझ को मिलेगा और सबाई लोग जो डील डौलवाले हैं सो तेरे पास चले आएंगे और तेरे ही हो जाएंगे वे तेरे पीछे पीछे चलेंगे बरन सांकलों में बंधे हुए चले आएंगे और तेरे साम्हने दण्डवत् कर तुझ से बिनती करके कहेंगे कि निश्चय तेरे बीच ईश्वर है और दूसरा कोई नहीं कोई और परमेश्वर नहीं॥

१५ हे इस्राएल के परमेश्वर हे उद्धारकर्त्ता निश्चय तू ऐसा ईश्वर है जो अपने को गुप्त रखता है। मूरतों के गढ़नेहारे सब के सब लज्जित और निरादर होंगे और उन के मुंह काले हो जाएंगे। पर इस्राएल का यहोवा के द्वारा युग युग का उद्धार हो जाएगा तुम युग युग बरन अनन्त काल लों लज्जित न होगे न तुम्हारे मुंह काले हो जाएंगे॥

१८ क्योंकि यहोवा जो आकाश का सिरजनहार है सोई परमेश्वर है जिस ने पृथिवी को रचा और बनाया उसी ने उस को स्थिर भी किया और सुनसान होने के लिये नहीं सिरजा पर बसने के लिये उसे रचा वही यों कहता है कि मैं यहोवा हूं और दूसरा कोई नहीं है। मैं ने न किसी गुप्त स्थान में न अन्धकार के देश के किसी स्थान में बातें किईं मैं ने याकूब के वंश से नहीं कहा कि मुझे व्यर्थ ढूंढ़ो² मैं यहोवा धर्म्म की बात कहता और ठीक बातें बताता आया हूं। हे अन्यजातियों में के बचे हुए लोगो इकट्ठे होकर आओ एक संग निकट आओ जो अपनी काठ की खुदी हुई मूरत लिये फिरते हैं और जिस देवता से उद्धार नहीं हो सकता उस से प्रार्थना करते हैं वे कुछ ज्ञान नहीं रखते। बताओ तो और उन को लाओ, वे आपस में संमति करें, कौन इस को प्राचीनकाल से सुनाता आया और अगले दिनों से बताता आया है क्या मैं यहोवा ही ऐसा करता नहीं आया और मुझे छोड़ कोई दूसरा परमेश्वर नहीं है मैं तो धर्म्मी और उद्धारकर्त्ता ईश्वर हूं और मुझे छोड़ दूसरा कोई नहीं है। हे पृथिवी के दूर दूर के देश के लोगो तुम मेरी ओर फिरकर उद्धार पाओ क्योंकि मैं ही ईश्वर हूं और दूसरा कोई नहीं है। मैं ने अपनी ही किरिया खाई और यह वचन धर्म्म के अनुसार मेरे मुख से निकल चुका और न बदलेगा¹ कि हर कोई मेरे ही साम्हने घुटने टेकेगा हर एक के मुख से मेरी ही किरिया खाई जाएगी। लोग मेरे विषय कहेंगे कि केवल यहोवा से धर्म्म और शक्ति मिलती है लोग उस के पास आएंगे और जो उस से रूठे रहेंगे उन्हें लज्जित होना पड़ेगा। तब इस्राएल के सारे वंश के लोग यहोवा ही के कारण धर्म्मी ठहरेंगे और बड़ाई मारेंगे॥

(१) मूल में. तुझे किस से पीड़ें उठीं।
(२) मूल में. सुनसान स्थान में ढूढ़ो।
(१) मूल में. न लौटेगा।

## ४६. बेल

देवता झुक गया नबो देवता निहुड़ गया उन की प्रतिमाएं पशुओं पर बरन घरैले पशुओं पर लदी हैं जिन वस्तुओं को तुम लिये फिरते थे सो अब भारी बोझ ठहर गईं वे थकित पशु के लिये भार हुई हैं। वे निहुड़ गये वे एक संग झुक गये वे भार को छुड़ा नहीं सके बरन आप भी बंधुआई में चले गये हैं॥

३ हे याकूब के घराने हे इस्राएल के घराने के सारे बचे हुए लोगो मेरी ओर कान धरकर सुनो तुम को मैं तुम्हारी उत्पत्ति ही से उठाये रहता और जन्म ही से लिये फिरता आया हूं। तुम्हारे बुढ़ापे लों भी मैं वैसा ही बना रहूंगा तुम्हारे बाल पकने के समय लों भी मैं तुम्हें उठाये रहूंगा मैं ने तुम्हें बनाया है और तुम को लिये

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

फिरता रहूंगा मैं तुम्हें उठाये रहूंगा और छुड़ाता ५ भी रहूंगा। तुम मुझे किस की उपमा दोगे और किस के समान बताओगे और किस से मेरा ६ मिलान करोगे कि वह मेरे समान ठहरे। वे थैली से सोना उण्डेलते वा कांटे में चान्दी तौलते तब सोनार को मजूरी देकर उस से देवता बनवाते हैं फिर उस देवता को प्रणाम बरन ७ दण्डवत भी करते हैं। वे उस को कन्धे पर उठाकर लिये फिरते तब उसे उस के स्थान में रख देते हैं और वह वहां खड़ा रहता है और अपने स्थान से हटता नहीं चाहे कोई उस की दोहाई दे तौभी वह न सुन सकेगा न विपत्ति से उस का उद्धार कर सकेगा॥

८ हे अपराधियो इस बात को स्मरण करके ९ स्थिर हो इस को और मन लगाओ। प्राचीन काल की अगली बातें स्मरण करो क्योंकि ईश्वर मैं ही हूं दूसरा कोई नहीं परमेश्वर मैं ही हूं १० और मेरे तुल्य कोई भी नहीं है। मैं तो आदि से अन्त की बात को और प्राचीनकाल से उस बात को बताता आया हूं जो अब लों नहीं हुई मैं कहता हूं कि मेरी युक्ति ठहरेगी और मैं ११ अपनी सारी इच्छा को पूरी करता हूं। मैं पूरब से एक मांसाहारी पक्षी को अर्थात दूर देश से अपनी युक्ति के पूरा करनेहारे पुरुष को बुलाता हूं मैं ने बात तो कही और उसे पूरी भी करूंगा मैं ने बात को ठहराया है और उसे सुफल भी १२ करूंगा। हे कठोर मनवालो तुम जो धर्म्महीन १३ हो[1] सो कान धरकर मेरी सुनो। मैं अपनी धार्म्मिकता प्रगट करने[2] पर हूं सो वह छिपी[3] न रहेगी और मेरे उद्धार करने में विलम्ब न लगेगा मैं सिय्योन का उद्धार करूंगा और इस्राएल को शोभायमान कर दूंगा[4]॥

**४७. हे** बाबेल की कुमारी बेटी उतरकर धूलि में बैठ जा हे कसदियों की बेटी बिना सिंहासन भूमि पर बैठ जा क्योंकि तू फिर कोमल और सुकुमार न २ कहाएगी। चक्की लेकर आटा पीस अपना बुर्का उतार घाघरा उठा और उघारी टांगों नदियों ३ को पार कर। तू नंगी किई जाएगी और तेरी नंगाई प्रगट होगी क्योंकि मैं पलटा लूंगा और किसी मनुष्य को न छोड़ूंगा[1]॥

४ हमारा छुड़ानेहारा जो है उस का नाम सेनाओं का यहोवा और इस्राएल का पवित्र है॥

५ हे कसदियों की बेटी चुपचाप बैठी रह और अंधियारे में जा क्योंकि तू फिर राज्य राज्य की ६ स्वामिन न कहाएगी। मैं ने अपनी प्रजा से क्रोधित होकर अपने निज भाग को अपवित्र ठहराया और तेरे वश में कर दिया तब तू ने उस पर कुछ दया न किई और बूढ़ों पर अपना ७ अत्यन्त भारी जूआ रख दिया। तू ने तो कहा कि मैं सदा स्वामिन बनी रहूंगी सो तू ने इन बातों पर मन न लगाया और न स्मरण किया कि उन का क्या फल होता है॥

८ सो हे राग रंग में बझी हुई तू जो निडर बैठी रहती है और मन में कहती है कि मैं ही हूं और मुझे छोड़ कोई दूसरा नहीं मैं विधवा न हूंगी और न मेरे लड़केबाले जाते रहेंगे सो तू ९ अब यह बात सुन कि, ये दोनों बातें लड़कों का जाता रहना और विधवा हो जाना अचानक एक ही दिन तुझ पर आ पड़ेंगी ये तेरे बहुत से टोनों और तेरे अति भारी तन्त्र मन्त्रों के रहते १० भी तुझ पर अपने पूरे बल से पड़ेंगी। तू ने तो अपनी दुष्टता पर भरोसा रक्खा है तू ने कहा है कि कोई मुझे नहीं देखता, तेरी बुद्धि और ज्ञान जो है उसी ने तुझे बहकाया है सो तू ने मन ११ में कहा है कि मैं ही हूं और कोई दूसरा नहीं। इस कारण तेरी ऐसी दुर्गति होगी कि तुझे सूझ न पड़ेगा कि किस मन्त्र करके उसे दूर करूं और तुझ पर ऐसी विपत्ति पड़ेगी कि तू प्रायश्चित्त करके उसे निवारण न कर सकेगी और तेरे बिन जाने अचानक तेरा विनाश होगा। १२ तू अपने तन्त्र मन्त्र और बहुत से टोने करके जिन में तू बचपन से परिश्रम करती आई है खड़ी हो क्या जाने तू उन से लाभ उठा सके वा १३ उन के बल से औरों को भय दिखा सके। तू तो युक्ति करते करते थक गई है सो अब तेरे ज्योतिषी जो नक्षत्रों को ध्यान से देखते और नये नये चांद को देखकर होनहार बताते हैं सो खड़े होकर तुझे उन बातों से जो तुझ पर घटेंगी १४ बचाएं। देख वे भूसे के समान होकर आग से भस्म हो जाएंगे वे अपने ही प्राण ज्वाला से

(१) मूल में. तुम जो धर्म्म से दूर हो। (२) मूल में. निकट ले आने। (३) मूल में. दूर। (४) मूल में. मैं सिय्योन में उद्धार इस्राएल के लिये अपनी शोभा दूंगा।

(१) मूल में. मनुष्य से न मिलूंगा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



न बचा सकेंगे वह आग तो तापने के लिये अंगारा न होगी न ऐसी होगी जिस के साम्हने १५ कोई बैठे। जिन बातों में तू परिश्रम करती आई है सो तेरे लिये वैसी ही हो जाएंगी और जो तेरे बचपन से तेरे संग ब्योपार करते आये हैं सो अपनी अपनी दिशा की ओर जाएंगे और तेरा कोई उद्धारकर्त्ता न होगा ॥

४८. हे याकूब के घराने यह बात सुन तुम जो इस्राएली कहावते और यहूदा के वंश में उत्पन्न हुए हो[1] जो यहोवा के नाम की किरिया तो खाते और इस्राएल के परमेश्वर की चर्चा तो करते हो पर २ सच्चाई और धर्म्म से नहीं करते। वे तो अपने को पवित्र नगर के बताते हैं और इस्राएल के परमेश्वर पर जिस का नाम सेनाओं का यहोवा ३ है टेक लगाये रहते हैं। अगली बातों को तो मैं ने प्राचीन काल से बताया और उन की चर्चा उठाकर सुनाई मैं ने अचानक उन्हें किया और ४ वे हुईं। मैं जो जानता था कि तू हठीला है और तेरी गर्दन लोहे की नस और तेरा माथा ५ पीतल का है, इस कारण मैं ने अगली बातें प्राचीन काल से तुझे बताईं उन के घटने से पहिले ही मैं ने तुझे सुनाया ऐसा न हो कि तू कहने पाए कि यह मेरी मूरत का काम है और मेरी खुदी और ढली हुई मूरतों की आज्ञा से ६ हुआ। तू ने सुना है, इस सब का घटना देख, क्या तुम उस का प्रचार न करोगे अब से मैं तुझे नई नई बातें और ऐसी गुप्त बातें जिन्हें तू ७ न जानता था सुनाता हूं। वे तो अभी सिरजी गईं और इस से पहिले न हुई थीं तू ने आज से पहिले उन्हें न सुना था कहीं ऐसा न हो कि तू कहने पाये कि मैं तो इन्हें जानता था। ८ निश्चय तू ने उन्हें न तो सुना न जाना और इस से पहिले तेरा कान न खुला था क्योंकि मैं जानता था कि तू निश्चय विश्वासघात करता है और उत्पत्ति ही से तेरा नाम अपराधी पड़ा ९ है। मैं अपने ही नाम के निमित्त कोप करने में विलम्ब करूंगा और अपने यश के निमित्त अपने तईं रोक रक्खूंगा ऐसा न हो कि मैं तुझे १० नाश करूं। देखो मैं ने तुझे सोधा तो सही पर चांदी की नाईं नहीं मैं ने तुझे दुःख की भट्ठी में अपनाया है अपने निमित्त। अपने ही ११ निमित्त मैं यह करूंगा मेरा नाम क्यों अपवित्र ठहरे और मैं अपनी महिमा दूसरे को न दूंगा ॥

हे याकूब हे मेरे बुलाये हुए इस्राएल मेरी १२ ओर कान धरकर सुन क्योंकि मैं ही हूं मैं आदि से[1] हूं और अन्त लों[2] भी मैं ही रहूंगा। मेरे १३ ही हाथ से पृथिवी की नेव डाली गई और मेरे ही दहिने हाथ से आकाश फैलाया गया फिर जब मैं उन को बुलाता हूं तब वे एक साथ खड़े हो जाते हैं। तुम सब के सब इकट्ठे होकर सुनो १४ उन में से किस ने कभी इन बातों को जताया है। जिस से यहोवा प्रेम रखता है वही बाबेल पर उस को इच्छा पूरी करेगा और कसदियों पर उसी का भुजबल पड़ेगा। मैं ही ने बातें किईं १५ और मैं ने उस को बुलाया है मैं उस को ले आया और उस का काम सुफल होगा। मेरे १६ निकट आकर इस बात को सुनो आदि से लेकर मैं ने कोई बात गुप्त में नहीं कही जब से यह हुई तब से मैं हूं और अब प्रभु यहोवा और उस के आत्मा ने मुझे भेज दिया है[3]। यहोवा १७ जो तेरा छुड़ानेहारा और इस्राएल का पवित्र है सो यों कहता है कि मैं तेरा परमेश्वर यहोवा तेरे लाभ के लिये शिक्षा देता हूं और जिस मार्ग से तुझे चलना है उसी से तुझे चलाता हूं। भला होता कि तू ने मेरी आज्ञाओं को ध्यान १८ से सुना होता तो तेरी शान्ति नदी के और तेरा धर्म्म समुद्र की लहरों के समान होता। और तेरा वंश बालू के किनकों के सरीखा और १९ तेरी निज सन्तान उस के कणों के समान होती और उस का नाम मेरे साम्हने से नाश न होता न मिट जाता ॥

बाबेल में से निकल जाओ कसदियों के बीच २० से भाग जाओ जयजयकार करते हुए इस बात को प्रचार करके सुनाओ पृथिवी की छोर लों भी इस की चर्चा फैलाओ कि यहोवा ने अपने दास याकूब को छुड़ा लिया है। और जब वह २१ उन्हें निर्जल देशों में ले चलता था तब वे प्यासे न रहे, उस ने उन के लिये चटान में से पानी बहाया उस ने चटान को फाड़ा और पानी फूट निकला। दुष्टों के लिये कुछ शान्ति नहीं २२ यहोवा का यही वचन है ॥

(१) मूल में. यहूदा के जल से निकले हो।

(१) मूल में. पहिला। (२) मूल में. पिछला। (३) वा. प्रभु यहोवा ने मुझे और अपने आत्मा को भेज दिया है।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


४९. हे द्वीपो मेरी ओर कान लगाकर सुनो और हे दूर दूर के राज्यों के लोगो ध्यान धरकर मेरी सुनो क्योंकि यहोवा ने मुझे गर्भ ही में रहते बुलाया जब मैं माता के पेट में था तब भी उस ने मेरे नाम की चर्चा किई।
२ और उस ने मेरे वचनों[1] को चोखी तलवार के समान कर दिया और अपने हाथ की आड़ में मुझे छिपा रक्खा फिर मुझ को चमकीला तीर
३ बनाकर अपने तर्कश में गुप्त रक्खा, और मुझ से कहा कि तू मेरा दास इस्राएल है तेरे द्वारा
४ मैं अपने को शोभायमान दिखाऊंगा। तब मैं ने कहा कि मैं ने तो अकारथ परिश्रम किया और व्यर्थ ही अपना बल खो दिया है तौभी यहोवा मेरा न्याय चुकाएगा[2] और मेरे परिश्रम
५ का फल मेरे परमेश्वर के हाथ में है। और अब यहोवा जिस ने मुझे जन्म ही से इस लिये रचा कि मैं उस का दास होकर याकूब को उस की ओर फेर ले आऊं अर्थात इस्राएल को उस के पास इकट्ठा करूं और यहोवा की दृष्टि में मैं प्रतापमय हूंगा और मेरा परमेश्वर मेरा बल
६ होगा, उसी ने मुझ से अब कहा है यह तो हलकी सी बात होती कि तू याकूब के गोत्रों का उद्धार करने और इस्राएल के रक्षित लोगों को लौटा ले आने के लिये मेरा दास ठहरता सो मैं तुझे अन्यजातियों के लिये ज्योति ठहराऊंगा कि तू पृथिवी की छोर छोर लों भी मेरी
७ ओर से उद्धार का मूल हो। जो मनुष्यों से तुच्छ जाना जाता और इस जाति से घिनौना समझा जाता और अधिकारियों का दास है उस से इस्राएल का छुड़ानेहारा और उसी का पवित्र अर्थात यहोवा यों कहता है कि राजा देखकर खड़े हो जाएंगे और हाकिम दण्डवत करेंगे और यह यहोवा के निमित्त होगा जो सच्चा और इस्राएल का पवित्र है और उस ने
८ तुझे चुन लिया है। यहोवा यों कहता है कि अपनी प्रसन्नता के समय मैं ने तेरी सुन लिई और उद्धार करने के दिन मैं ने तेरी सहायता किई है सो मैं तेरी रक्षा करके तेरे द्वारा लोगों के साथ बाचा बांधूंगा[3] कि तू देश को सुभागी[4] करे और उजड़े हुए स्थानों को उन के अधिकारियों के हाथ में फेर दे, और बंधुओं से कहे कि बन्दीगृह से निकल आओ और जो अन्धियारे में हैं उन से कहे कि प्रकाश
९ में आओ[1]। वे मार्गों के किनारे किनारे चरने पाएंगे और सब मुण्डे टीलों पर भी उन को
१० चराई मिलेगी। वे न भूखे होंगे न प्यासे और न लूह न घाम उन्हें लगेगा क्योंकि जो उन पर दया करता सो उन को ले चलेगा और जल के
११ सोतों के पास पास से चलाएगा। और मैं अपने सब पहाड़ों को मार्ग कर दूंगा और मेरे
१२ राजमार्ग ऊंचे हो जाएंगे। देखो ये तो दूर से आएंगे और ये उत्तर और पच्छिम से और ये
१३ सीनियों के देश से आएंगे। हे आकाश जयजयकार कर हे पृथिवी मगन हो हे पहाड़ो गला खोलकर जयजयकार करो क्योंकि यहोवा ने अपनी प्रजा को शान्ति दिई और अपने दीन लोगों पर दया किई है॥

१४ परन्तु सिय्योन ने कहा है कि यहोवा ने मुझे त्याग दिया मेरे प्रभु ने मुझे बिसरा दिया
१५ है। क्या कोई स्त्री अपने दूधपिउवे बच्चे को ऐसा बिसरा सकती कि अपने उस जने हुए लड़के पर दया न करे हां वह तो भूल सकती है
१६ पर मैं तुझे भूल नहीं सकता। सुनो मैं ने तेरा चित्र अपनी हथेलियों पर खोदकर बनाया है तेरी शहरपनाह मेरी दृष्टि में लगातार बनी
१७ रहती है। तेरे लड़के तो फुर्ती से आ रहे हैं और तेरे ढानेहारे और उजाड़नेहारे तेरे मध्य
१८ से निकले जा रहे हैं। अपनी आंखें उठाकर चारों ओर देख कि वे सब के सब इकट्ठे होकर तेरे पास आ रहे हैं यहोवा की यह वाणी है कि मेरे जीवन की सोंह कि तू उन सभों को गहिने के समान पहिनेगी और दुल्हिन की
१९ नाईं अपने शरीर में बांध लेगी। और तेरे जो स्थान सुनसान और उजड़े हैं और तेरे जो देश खण्डहर ही खण्डहर हैं उन[2] में निवासी अब न समाएंगे और तेरे नाश करनेहारे दूर हो
२० जाएंगे। तेरे जो पुत्र जाते रहे[3] सो तेरे कान में कहने पाएंगे कि यह स्थान हमारे लिये सकेत है हमें और स्थान दे कि उस में रहें।
२१ तब तू मन में कहेगी कि किस ने मेरे लिये इन को जन्माया मेरे पुत्र तो जाते रहे थे और मैं

(१) मूल में. मुंह। (२) मूल में. मेरा न्याय यहोवा के पास है। (३) मूल में. तुझे लोगों की बाचा ठहराऊंगा। (४) मूल में. खड़ा।

(१) मूल में. अपने को प्रगट करो। (२) मूल में. तुझ (३) मूल में. तेरे लड़कों के जाते रहने के बेटे।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


बांझ हो गई मैं बंधुई और भगेड़ू हो गई सो इन को किस ने पाला देख मैं अकेली रह गई थी अब ये कहां से आये ॥

२२ प्रभु यहोवा यों कहता है कि सुन मैं अपना हाथ जाति जाति के लोगों की ओर बढ़ाऊंगा[1] और देश देश के लोगों के साम्हने अपना झण्डा खड़ा करूंगा तब वे तेरे बेटों को अपनी गोद में ले आएंगे और तेरी बेटियों को अपने कन्धे पर २३ चढ़ाकर तेरे पास पहुंचाएंगे। और राजा तेरे बच्चों के निज सेवक और उन की रानियां तेरी दूध पिलानेहारियां होंगी वे अपनी नाक भूमि पर रगड़कर तुझे दण्डवत करेंगे और तेरे पावों की धूलि चाट लेंगे, सो तू यह जान लेगी कि मैं यहोवा हूं और मेरी बाट जोहनेहारों की २४ आशा कभी नहीं टूटने की। क्या वीर के हाथ से लूट छीन लिई जाए वा धर्म्मी के बन्धुए २५ छुड़ाये जाएं। तौभी यहोवा यों कहता है कि हां वीर के भी बंधुए उस से छीन लिये जाएंगे और बलात्कारी की लूट उस के हाथ से छुड़ाई जाएगी क्योंकि जो तुझ से मुकद्दमा लड़ते हैं उन से मैं आप मुकद्दमा लड़ूंगा और तेरे लड़के-२६ बालों का मैं आप उद्धार करूंगा। और जो तुझ पर अंधेर करते हैं उन को मैं उन्हीं का मांस खिलाऊंगा और वे अपना लोहू पीकर ऐसे मतवाले होंगे जैसे नये दाखमधु से होते हैं तब सब प्राणी जान लेंगे कि तेरा उद्धारकर्त्ता यहोवा और तेरा छुड़ानेहारा याकूब का शक्तिमान मैं ही हूं ॥

५०. तुम्हारी माता का त्यागपत्र जिसे मैं ने उस को छोड़ देने के समय दिया सो कहां है और व्योहारियों में से मैं ने किस के हाथ तुम्हें बेच दिया है। यहोवा यों कहता है कि सुनो तुम अपने अधर्म्म के कामों के कारण बिक गये और तुम्हारे ही अपराधों के २ कारण तुम्हारी माता छोड़ दिई गई। इस का क्या कारण है कि जब मैं आया तब कोई न मिला और जब मैं ने पुकारा तब कोई न बोला क्या मेरा हाथ ऐसा छोटा हो गया है कि छुड़ा नहीं सकता और क्या मुझ में इतनी शक्ति नहीं कि न उबार सकूं देखो मैं तो समुद्र को घुड़कते ही सुखा डालता और महानदों को जंगल बना देता हूं उन की मछलियां जल बिना मर जाती और बसाती हैं। मैं तो ३ आकाश को मानो शोक का काला कपड़ा पहिनाता और टाट ओढ़ा देता हूं ॥

प्रभु यहोवा ने मुझे शिष्यों की जीभ दिई ४ है कि मैं थके हुए को अपने वचन के द्वारा संभालने जानूं वह भोर भोर को मुझे जगाकर मेरा कान खोलता है कि मैं शिष्य की रीति सुनूं। प्रभु यहोवा ने मेरा कान खोला है और ५ मैं ने हठ न किया न पीछे हट गया। मैं ने ६ मारनेहारों की ओर अपनी पीठ और गलमोछ नोचनेहारों की ओर अपने गाल किये मैं ने अपमानित होने और उन के थूकने से मुंह न मोड़ा[1]। क्योंकि प्रभु यहोवा मेरी सहायता ७ करेगा इस कारण मैं ने संकोच नहीं किया बरन अपना माथा चकमक की नाईं कड़ा किया क्योंकि मुझे निश्चय था कि मेरी आशा न टूटेगी। जो मुझे धर्म्मी ठहराता है सो मेरे ८ निकट है कौन मेरे साथ मुकद्दमा करेगा हम एक संग खड़े हों जो कोई मेरा मुद्दई बनेगा वह मेरे निकट आए। सुनो प्रभु यहोवा मेरी ९ सहायता करेगा मुझे कौन दोषी ठहरा सकेगा देखो वे सब कीड़े खाये हुए पुराने कपड़े की नाईं नाश हो जाएंगे ॥

तुम में से कौन है जो यहोवा का भय १० मानता और उस के दास की सुनता है सो चाहे अन्धियारे में चलता हो और उसे कुछ उजियाला न दिखाई देता हो तौभी यहोवा के नाम का भरोसा रक्खे रहे और अपने परमेश्वर पर टेक लगाये रहे। देखो तुम जो आग ११ बारते और अग्निवाणों को कमर में बांधते हो तुम सब अपनी बारी हुई आग में और अपने जलाये हुए अग्निवाणों के बीच आप ही चले जाओ। तुम्हारी यह दशा मेरी ही ओर से होगी कि तुम सन्ताप में पड़े रहोगे ॥

५१. हे धर्म्म के पीछे चलनेहारो हे यहोवा के ढूंढ़नेहारो कान लगाकर मेरी सुनो जिस चटान में से तुम खोदे गये और जिस खान में से तुम निकाले गये उस पर ध्यान करो। अपने मूलपुरुष इब्राहीम २ और अपनी माता सारा पर ध्यान करो जब

(१) मूल में. उठाऊंगा।

(१) मूल में. न छिपाया।


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



वह अकेला था तब हो मैं ने उस को बुलाया
३ और आशीस दिई और बढ़ा दिया। यहोवा ने सिय्योन को शान्ति दिई है उस ने उस के सब खंडहरों को शान्ति दिई है और उस के जंगल को एदेन के समान और उस के निर्जल देश को यहोवा की बारी के समान कर दिया है उस में हर्ष और आनन्द और धन्यवाद और भजन गाने का शब्द सुनाई पड़ेगा॥

४ हे मेरी प्रजा के लोगो मेरी ओर ध्यान धरो हे मेरे लोगो कान लगाकर मेरी सुनो मेरी ओर से व्यवस्था दिई जाएगी[1] और मैं अपना नियम देश देश के लोगों की ज्योति होने के
५ लिये स्थिर रक्खूंगा। मेरा धर्म्म प्रगट होने पर है[2] मैं उद्धार करने लगा हूं[3] मैं अपने भुजबल से देश देश के लोगों के न्याय के काम करूंगा द्वीप मेरी बाट जोहेंगे और मेरे भुजबल पर
६ आशा रक्खेंगे। आकाश की ओर अपनी आंखें उठाओ और पृथिवी को निहारो क्योंकि आकाश धूंएं की नाईं विलाय जाएगा और पृथिवी कपड़े के समान पुरानी हो जाएगी और उस के रहनेहारे यों ही जाते रहेंगे पर जो उद्धार मैं करूंगा सो सदा लों ठहरेगा और मेरा धर्म्म जाता न रहेगा॥

७ हे धर्म्म के जाननेहारो जिन के मन में मेरी व्यवस्था है तुम कान लगाकर मेरी सुनो मनुष्यों की किई हुई नामधराई से मत डरो और
८ उन के निन्दा करने से विस्मित न हो। क्योंकि घुन उन्हें कपड़े की नाईं और कीड़ा उन्हें ऊन की नाईं खाएगा पर मेरा धर्म्म सदा लों ठहरेगा और मेरा किया हुआ उद्धार पीढ़ी से पीढ़ी लों बना रहेगा॥

९ हे यहोवा की भुजा जाग जाग बल धारण कर जैसे प्राचीन काल के दिनों में और अगली पीढ़ियों के समय में वैसे ही अब भी जाग क्या तू वही नहीं है जिस ने रहब को टुकड़े टुकड़े किया और मगरमच्छ को घायल किया था।
१० क्या तू वही नहीं है जिस ने समुद्र को अर्थात गहिरे सागर के जल को सुखा डाला और उस की थाह में अपने छुड़ाये हुओं के पार जाने के
११ लिये मार्ग निकाला था। सो यहोवा के छुड़ाये हुए लोग लौटकर जयजयकार करते हुए सिय्योन में आएंगे और उन को सदा का आनन्द मिलेगा[1] वे हर्ष और आनन्द प्राप्त करेंगे और शोक और लम्बी सांस भरना जाता रहेगा॥

१२ मैं तो मैं ही तेरा शान्तिदाता हूं सो तू कौन है जो विनाशी मनुष्य से और घास सरीखे मुर्झानेहारे[2] आदमी से डरता है, और आकाश
१३ के ताननेहारे और पृथिवी की नेव डालनेहारे अपने कर्त्ता यहोवा को भूल जाता है और जब जब द्रोही नाश करने को तैयार होता है तब तब उस की जलजलाहट से दिन भर लगातार थरथराता है पर द्रोही की जलजलाहट कहां
१४ रही। जो झुकाया हुआ है सो शीघ्र छुड़ाया जाएगा वह गड़हे में न मरेगा और उस का
१५ आहार न घटेगा। जो समुद्र को बिलोड़ता और उस की लहरों को गरजाता है सो मैं ही तेरा परमेश्वर यहोवा हूं मेरा नाम सेनाओं का
१६ यहोवा है। और मैं ने तुझे अपने वचन सिखाये[3] और अपने हाथ की आड़ में छिपा रक्खा है कि मैं आकाश तानूं[4] और पृथिवी की नेव डालूं और सिय्योन से कहूं कि तू मेरी प्रजा है॥

१७ हे यरूशलेम जाग उठ जाग उठ खड़ी हो जा तू ने यहोवा के हाथ से उस की जलजलाहट के कटोरे में से पिया है तू ने कटोरे में का लड़खड़ा देनेहारा मद पूरा पूरा पी लिया है।
१८ जितने लड़के वह जनी है उन में से कोई न रहा जो उसे धीरे धीरे ले चले और जितने लड़के उस ने पाले पोसे उन में से कोई न रहा
१९ जो उस के हाथ को थाम्भ ले। ये दो बिपत्तियां तुझ पर आ पड़ी हैं सो कौन तेरे संग विलाप करेगा उजाड़ और विनाश और महंगी और तलवार आ पड़ी हैं मैं किस रीति[5] तुझे शान्ति
२० दे सकता। तेरे लड़के मूर्छित होकर एक एक सड़क के सिरे पर महाजाल में फंसे हुए हरिण की नाईं पड़े हैं यहोवा की जलजलाहट और तेरे परमेश्वर की घुड़की के कारण वे
२१ अचेत पड़े हैं[6]। इस कारण हे दुखियारी तू

(१) मूल में. निकलेगी। (२) मूल में. निकट है। (३) मूल में. मेरा उद्धार निकला है।

(१) मूल में. उन के सिर पर सदा का आनन्द होगा। (२) मूल में. सरीखे बननेहारे। (३) मूल में. मैं ने तेरे मुंह में अपने वचन डाले। (४) मूल में. आकाश को पौधे की नाईं लगाऊं। (५) मूल में. मैं कौन। (६) मूल में. घुड़की से भरे हैं।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


मतवाली ता है पर दाखमधु पीकर नहीं तू
२२ यह बात सुन। तेरा प्रभु यहोवा जो अपनी प्रजा का मुकद्दमा लड़नेहारा तेरा परमेश्वर है सो यों कहता है कि सुन मैं लड़खड़ा देनेहारे मद के कटोरे को अर्थात अपनी जलजलाहट के कटोरे को तेरे हाथ से ले लेता हूं सो तुझे उस
२३ में से फिर कभी पीना न पड़ेगा। और मैं उसे तेरे उन दुःख देनेहारों के हाथ में दूंगा जिन्हों ने तुझ से कहा कि लेट जा कि हम तुझ पर पांव देकर चलें[1] और तू ने औंधे मुंह भूमि पर गिरकर अपनी पीठ को सड़क सी बना दिया[2]॥

## ५२.

हे सिय्योन जाग जाग अपना बल धारण कर हे पवित्र नगर यरूशलेम अपने शोभायमान वस्त्र पहिन ले क्योंकि तेरे बीच खतनारहित और अशुद्ध
२ लोग फिर कभी प्रवेश न करने पाएंगे। अपने पर से धूलि झाड़ दे हे यरूशलेम उठकर विराजमान हो हे सिय्योन की बंधुई बेटी अपने गले के बंधन को खोल दे॥

३ यहोवा तो यों कहता है कि तुम जो सेंतमेंत बिक गये थे सो विना रुपैया दिये छुड़ाये भी
४ जाओगे। फिर प्रभु यहोवा यों भी कहता है कि मेरी प्रजा तो पहिले पहिल मिस्र में परदेशी होकर रहने को गई थी और अश्शूरियों ने
५ भी उस पर बिन कारण अंधेर किया। सो अब यहोवा की यह वाणी है कि मैं यहां क्या करता हूं मेरी प्रजा सेंतमेंत हर लिई गई है यहोवा की यह भी वाणी है कि जो उस पर प्रभुता करते हैं सो जयजयकार करते हैं और मेरे नाम की निन्दा दिन भर लगातार होती रहती है।
६ इस कारण मेरी प्रजा मेरा नाम जान लेगी इसी कारण वह उस समय जान लेगी कि जो बातें करता है सो यहोवा ही है देखो मैं वही हूं॥
७ पहाड़ों पर उस के पांव क्या हो सोहते हैं जो शुभ समाचार देता और शान्ति की बात सुनाता और कल्याण का शुभ समाचार और उद्धार होने का सन्देश देता और सिय्योन से कहता है कि तेरा परमेश्वर राजा हुआ है।
८ सुन तेरे पहरुए पुकार रहे हैं वे एक साथ जयजयकार कर रहे हैं क्योंकि वे साक्षात देखते हैं कि यहोवा सिय्योन को क्योंकर लौटाये लाता
९ है। हे यरूशलेम के खंडहरो एक संग उमंग में आकर जयजयकार करो क्योंकि यहोवा ने अपनी प्रजा को शांति दिई और यरूशलेम को छुड़ा
१० लिया है। यहोवा ने सारी जातियों के साम्हने अपनी पवित्र भुजा प्रगट किई है और पृथिवी के दूर दूर देशों के सब लोग हमारे परमेश्वर
११ का किया हुआ उद्धार देखते हैं। दूर हो दूर वहां से निकल जाओ कोई अशुद्ध वस्तु मत छुओ उस के बीच से निकल जाओ हे यहोवा के पात्रों के ढोनेहारो अपने को शुद्ध करो।
१२ क्योंकि तुम को न उतावली से निकलना न भागते हुए चलना पड़ेगा क्योंकि यहोवा तुम्हारे आगे आगे और इस्राएल का परमेश्वर तुम्हारे पीछे पीछे चलेगा॥

१३ देखो मेरा दास बुद्धि से काम करेगा वह
१४ ऊंचा महान और अति उन्नत हो जाएगा। जैसे बहुत से लोग तुझे देखकर चकित हुए (क्योंकि उस का रूप यहां लों बिगड़ा हुआ था कि मनुष्य का सा न जान पड़ा और उस की सुन्दरता भी कि आदमियों की सी न रह गई),
१५ वैसे ही वह बहुत सी जातियों पर छिड़केगा[1] और उस को देखकर राजा चुपचाप रहेंगे[2] क्योंकि वे तब ऐसी बात देखेंगे जिस का वर्णन उन के सुनते कभी न किया गया हो और ऐसी बात समझ लेंगे जो उन्हों ने कभी न सुनी हो॥

## ५३.

जो समाचार हम को दिया गया था उस का किस ने विश्वास किया और यहोवा का भुजबल किस
२ पर प्रगट हुआ। वह तो उस के साम्हने अंकुर की नाईं और ऐसी जड़ की शाखा के समान बढ़ा होता गया जो निर्जल भूमि में हो उस को न तो कुछ सुन्दरता थी और न कुछ तेज और जब हम उस को देखते थे तब उस का ऐसा रूप हमें न देख पड़ता था कि हम उस को
३ चाहते। वह तुच्छ जाना जाता था और पुरुषों का त्यागा हुआ था वह दुःखी पुरुष था और रोग से उस की जान पहिचान थी और जैसा कोई जिस से लोग मुख फेर लेते हैं[3] वैसा वह

(१) मूल में. कि हम आगे चलें।
(२) मूल में. तू ने आगे चलनेहारों के लिये अपनी पीठ भूमि और सड़क के समान रखी।

(१) वा. को भड़कारगा। (२) मूल में. राजा अपने मुंह मून्देंगे।
(३) मूल में. माना उस से मुख का छिपाया जाना हुआ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri





तुच्छ जाना जाता था और हम उसे लेखे में न लाते थे ॥

४ निश्चय वह हमारे ही रोगों को उठाता था और हमारे ही दुःखों से लदा हुआ था तौभी हम लोग उस को पिटा हुआ और परमेश्वर का मारा हुआ और दुर्दशा में पड़ा हुआ समझते थे। ५ पर वह हमारे अपराधों के कारण घायल किया गया और हमारे अधर्म्म के कामों के हेतु कुचला गया था जिस ताड़ना से हमारे लिये शांति उपजे सो उस पर पड़ी और उस के कोड़े खाने से हम लोग चंगे हो सके[1] । ६ हम तो सब के सब भेड़ों की नाईं भटक गये थे बरन हम ने अपना अपना मार्ग लिया पर यहोवा ने हम सभों के अधर्म्म का भार उसी पर डाल दिया ॥

७ उस पर अंधेर किया गया पर वह सहता रहा और अपना मुंह न खोला जैसे भेड़ बध होने को जाने के समय वा भेड़ी ऊन कतरने के समय चुपचाप रहती है वैसे ही उस ने भी अपना मुंह न खोला। ८ अंधेर और निर्णय से वह उठा लिया गया और उस के समय के लोगों में से किस ने इस पर ध्यान दिया कि वह जीवतों के बीच से उठा लिया जाता है मेरे लोगों ही के अपराध के कारण उस पर मार पड़ी है। ९ और उस की कबर दुष्टों के संग और उस की मृत्यु के समय धनवान के संग ठहराई गई तौभी[2] उस ने कुछ उपद्रव न किया था और न उस के मुंह से कभी छल की बात निकली थी ॥

१० तौभी यहोवा को यह भावा कि उसे कुचले उसी ने उस को रोगी कर दिया जब तू उस का प्राण दोषबलि करे तब वह अपना वंश देखने पाएगा और बहुत दिन जीता रहेगा और उस के हाथ से यहोवा की इच्छा पूरी हो जाएगी। ११ वह अपने मन के खेद का फल देखकर शांति पाएगा[3] अपने ज्ञान के द्वारा मेरा धर्म्मी दास बहुतेरों को धर्म्मी ठहराएगा और वह उन के अधर्म्म के कामों का भार आप उठाये रहेगा। १२ इस कारण मैं उसे बड़ों के संग भाग दूंगा और वह सामर्थियों के संग लूट बांट लेगा यह इस का पलटा होगा कि उस ने अपना प्राण मृत्यु के वश कर दिया[4] और वह अपराधियों के संग गिना गया पर उस ने बहुतों के पाप का भार उठा लिया और अपराधियों के लिये बिनती करता है ॥

५४. हे बांझ तू जो कभी न जनी जयजयकार कर तू जिसे जनने की पीड़ें न हुईं गला खोलकर जयजयकार कर और पुकार क्योंकि त्यागी हुई के लड़के सुहागिन के लड़कों से अधिक हैं यहोवा का यही वचन है। २ अपने तंबू का स्थान चौड़ा कर और तेरे डेरे के पट लंबे किये जाएं हाथ मत रोक रस्सियों को लम्बी और खूंटों को दृढ़ कर। ३ क्योंकि तू दहिने बाएं फैलेगी और तेरा वंश जाति जाति का अधिकारी होगा और उजड़े हुए नगरों को बसाएगा। ४ तू मत डर क्योंकि तेरी आशा न टूटेगी और तू लज्जित न हो क्योंकि तुझ पर सियाही न छाएगी क्योंकि तू अपनी जवानी की लज्जा भूल जाएगी और अपने विधवापन की नामधराई फिर स्मरण न करेगी। ५ क्योंकि तेरा कर्त्ता तेरा पति है उस का नाम सेनाओं का यहोवा है और इस्राएल का पवित्र तेरा छुड़ानेहारा है और वह सारी पृथिवी का भी परमेश्वर कहलाएगा। ६ क्योंकि यहोवा ने तुझे ऐसा बुलाया है मानो तू छोड़ी हुई और मन की दुखिया स्त्री और जवानी में निकाली हुई स्त्री है तेरे परमेश्वर का यही वचन है। ७ क्षण भर ही के लिये मैं ने तुझे छोड़ तो दिया था पर अब बड़ी दया करके मैं फिर तुझे रख लूंगा। ८ क्रोध के झकोरे में आकर मैं ने पल भर के लिये तुझ से मुंह छिपाया तो था पर करुणा करके मैं तुझ पर सदा के लिये दया करूंगा तेरे छुड़ानेहारे यहोवा का यही वचन है। ९ यह तो मेरे लेखे में नूह के समय के जलप्रलय के समान है क्योंकि जैसा मैं ने किरिया खाई थी कि नूह के समय के जलप्रलय से पृथिवी फिर न डूबेगी वैसे ही मैं ने यह भी किरिया खाई है कि आगे को तुझ पर क्रोध न करूंगा और न तुझ को घुड़कूंगा। १० चाहे पहाड़ हट जाएं और पहाड़ियां टल जाएं तौभी मेरी करुणा तुझ पर से न हटेगी और मेरी शांतिवाली वाचा न टलेगी यहोवा का जो तुझ पर दया करता है यही वचन है ॥

११ हे दुःखियारी तू जो आंधी की सताई है और जिस को शांति नहीं मिली सुन मैं तेरे पत्थरों

(१) मूल में. हमारे लिये चंगापन है। (२) वा. क्योंकि। (३) मूल में. तृप्त होगा। (४) मूल में. मृत्यु के लिये उंडेल दिया।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

को पच्चीकारी करके बैठाऊंगा और तेरी
१२ नेव में नीलमणि डालूंगा। और मैं तेरे कलश माणिकों के और तेरे फाटक लालड़ियों के और तेरे सब सिवानों को मनोहर रत्नों के
१३ बनाऊंगा। और तेरे सब लड़के यहोवा के सिखाये हुए होंगे और उन को बड़ी शांति
१४ मिलेगी। तू धर्म्मी होने के द्वारा स्थिर होगी तू अंधेर से बचेगी क्योंकि तुझे डरना न पड़ेगा और तू भयभीत होने से बचेगी क्योंकि भय
१५ का कारण तेरे पास न आएगा। सुन लोग भीड़ लगाएंगे पर मेरी ओर से नहीं जितने तेरे विरुद्ध भीड़ लगाएं सो तेरे कारण गिरेंगे।
१६ सुन जो कारीगर आग में के कोएले फूंक फूंककर अपनी कारीगरी के अनुसार हथियार बनाता है सो मेरा ही सिरजा हुआ है और उजाड़ने के लिये नाश करनेहारा भी मेरा ही
१७ सिरजा हुआ है। जितने हथियार तेरी हानि के लिये बनाये जाएं उन में से कोई सफल न होगा और जितने लोग मुद्दई होकर तुझ पर नालिश करें[1] उन सभों से तू जीत जाएगा। यहोवा के दासों का यही भाग होगा और वे मेरे ही कारण धर्म्मी ठहरेंगे यहोवा की यही वाणी है॥

**५५. अहो** सब प्यासे लोगो पानी के पास आओ और जिन के पास कुछ रुपैया न हो तुम भी आकर मोल लो और खाओ बरन आकर दाखमधु और
२ दूध बिन रुपैये और बिन दाम ले लो। जो भोजनवस्तु नहीं है उस के लिये तुम क्यों रुपैया लगाते हो और जिस से पेट नहीं भरता उस के लिये क्यों परिश्रम करते हो मेरी ओर मन लगाकर सुनो तब उत्तम वस्तुएं खाने पाओगे और चिकनी चिकनी वस्तुएं खाकर सन्तुष्ट हो
३ जाओगे। कान लगाओ और मेरे पास आओ सुनो तब तुम जीते रहोगे[2] और मैं तुम्हारे साथ सदा की वाचा बांधूंगा अर्थात दाऊद पर
४ की अटल करुणा की। सुनो मैं ने उस को राज्य राज्य के लोगों के लिये साक्षी और प्रधान
५ और आज्ञा देनेहारा ठहराया है। सुन तू ऐसी जाति को जिसे तू नहीं जानता बुलाएगा और ऐसी जातियां जो तुझे नहीं जानतीं तेरे पास दौड़ी आएंगी वे तेरे परमेश्वर यहोवा और इस्राएल के पवित्र के निमित्त यह करेंगी क्योंकि उस ने तुझे शोभायमान किया है॥

६ जब लों यहोवा मिल सकता है तब लों उस की खोज में रहो जब लों वह निकट है तब लों
७ उस को पुकारो। दुष्ट अपनी चालचलन और अनर्थकारी अपने सोच विचार छोड़कर यहोवा की ओर फिरे और वह उस पर दया करेगा वह हमारे परमेश्वर की ओर फिरे और वह पूरी
८ रीति से उस को क्षमा करेगा। क्योंकि यहोवा की यह वाणी है कि मेरे और तुम्हारे सोच विचार एक समान नहीं और न तुम्हारी और मेरी गति
९ एक सी है। क्योंकि मेरी और तुम्हारी गति में और मेरे और तुम्हारे सोच विचारों में आकाश
१० और पृथिवी का अन्तर है[1]। जिस प्रकार से वर्षा और हिम आकाश से गिरते हैं और वहां यों ही लौट नहीं जाते बरन भूमि पर पड़कर[2] उपज उपजाते और इसी रीति बोनेहारे को
११ बीज और खानेहारे को रोटी मिलती है, उसी प्रकार से मेरा वचन भी जो मेरे मुख से निकलता है सो व्यर्थ ठहरकर मेरे पास न लौटेगा जो मेरी इच्छा हुई हो उस को वह पूरी ही करेगा और जिस काम के लिये मैं ने उस को
१२ भेजा हो सो पूरा होगा[3]। सो तुम आनन्द के साथ निकलोगे और शान्ति के साथ पहुंचाये जाओगे तुम्हारे आगे आगे पहाड़ और पहाड़ियां गला खोलकर जयजयकार करेंगी और मैदान के सारे वृक्ष आनन्द के मारे ताली
१३ बजाएंगे। तब भटकटैयों की सन्ती सनौबर उगेंगे और बिच्छू पेड़ों की सन्ती मेंहदी उगेंगी और इस से यहोवा का नाम होगा और सदा का चिन्ह रहेगा जो कभी मिट न जाएगा॥

**५६. यहोवा** यों कहता है कि न्याय का पालन करो और धर्म्म के काम करो क्योंकि मैं शीघ्र तुम्हारा उद्धार करूंगा[4] और मेरा धर्म्मी होना प्रगट होने

(१) मूल में. जितनी जीभें तेरे साथ उठें।
(२) मूल में. तुम्हारे प्राण जीएंगे।

(१) मूल में. आकाश पृथिवी से ऊंचा है वैसे ही मेरी गति तुम्हारी गति से और मेरे सोच विचार तुम्हारे सोच विचारों से ऊंचे हैं। (२) मूल में. भूमि को सींचकर। (३) मूल में. उस में सुफल होगा। (४) मूल में. मेरा उद्धार आने को निकट है।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

२ पर है। क्या ही धन्य है वह मनुष्य जो ऐसा ही करता और वह आदमी जो इस को धरे रहता है जो विश्रामदिन को अपवित्र करने से बचा रहता और अपने हाथ को सब भांति की बुराई करने से रोकता है। ३ और जो जो परदेशी यहोवा से मिले हुए हों सो न कहें कि यहोवा हमें अपनी प्रजा से निश्चय अलग करेगा और खोजे भी न कहें कि हम तो सूखे वृक्ष हैं। ४ क्योंकि जो खोजे मेरे विश्रामदिन मानते और जिस बात से मैं प्रसन्न रहता हूं उसी को अपनाते और मेरी वाचा को पालते हैं उन के ५ विषय यहोवा यों कहता है कि, मैं अपने भवन और अपनी शहरपनाह के भीतर उन को ऐसा स्थान और नाम दूंगा जो बेटे बेटियों से कहीं उत्तम होगा बरन मैं उन का नाम सदा बनाये रक्खूंगा[1] और वह कभी मिट न जाएगा। ६ परदेशी भी जो यहोवा के साथ इस इच्छा से मिले हुए हैं कि उस की सेवा टहल करें और यहोवा के नाम से प्रीति रक्खें और उस के दास हो जाएं जितने विश्रामदिन को अपवित्र करने से बचे रहते और मेरी वाचा को पालते हैं, ७ उन को मैं अपने पवित्र पर्वत पर ले आकर अपने प्रार्थना के भवन में आनन्दित करूंगा उन के होमबलि और मेलबलि मेरी वेदी पर ग्रहण किये जाएंगे क्योंकि मेरा भवन सब देशों के लोगों के लिये प्रार्थना का घर कहाएगा। ८ प्रभु यहोवा जो निकाल दिये हुए इस्राएलियों को इकट्ठे करनेहारा है उस की यह वाणी है कि जो इकट्ठे किये गये हैं उन से मैं औरों को भी इकट्ठे करके मिला दूंगा ॥

९ हे मैदान के सारे जन्तुओ हे वन के सब १० जन्तुओ खा डालने के लिये आओ। उस के पहरुए अंधे हैं वे सब के सब अज्ञानी वे सब के सब गूंगे कुत्ते हैं जो भूंक नहीं सकते वे स्वप्न देखनेहारे और लेटनेहारे और उंघने के चाहनेहारे ११ हैं। वे तो मरभूखे कुत्ते हैं जो तृप्त कभी नहीं होते[2] और वे ही चरवाहे हैं उन में समझ की शक्ति नहीं उन सभों ने अपने अपने लाभ १२ के लिये अपना अपना मार्ग लिया है। वे कहते हैं कि आओ हम दाखमधु ले आएं और मदिरा पीकर छक जाएं कल का दिन तो आज के सरीखा अत्यन्त बड़ा दिन होगा ॥

(१) मूल में. उन को सदा का नाम दूंगा।
(२) मूल में. फिर कुत्ते मरभूखे हैं वे तृप्ति नहीं जानते।

५७. धर्म्मी जन नाश होता है पर कोई इस बात की चिन्ता नहीं करता और भक्त मनुष्य उठा लिये जाते हैं पर कोई नहीं सोचता कि धर्म्मी जन विपत्ति के होने से पहिले उठा लिया जाता है। २ वह शांति को पहुंचता है, जो सीधा चला जाता है सो अपनी खाट पर विश्राम करता है ॥

३ हे टोनहाइन के लड़को हे व्यभिचारी और व्यभिचारिनी की सन्तान इधर निकट ४ आ। तुम किस पर हंसी करते और मुंह बनाकर बिराते हो[1] क्या तुम पाखण्डी और झूठे[2] ५ नहीं हो। तुम तो सब हरे वृक्षों के तले देवताओं के कारण कामातुर होते और नालों में ढांगों की दरारों के बीच[3] बालबच्चों को बध ६ करते हो। नालों के चिकने पत्थर ही तेरा भाग और अंश ठहरे[4] ऐसी ही वस्तुओं को तू तपावन देती और अन्नबलि चढ़ाती है क्या मैं ७ इन बातों पर शान्त होऊं। बड़े ऊंचे पहाड़ पर तू ने अपना बिछौना बिछाया है वहीं तू ८ बलि चढ़ाने को चढ़ गई है। तू ने अपनी चिन्हानी अपने द्वार के किवाड़ और चौखट की आड़ ही में रक्खी और तू मुझे छोड़कर औरों को अपने तईं दिखाने के लिये चढ़ी तू ने अपनी खाट चौड़ी किई और उन से वाचा बांध लिई और तू ने उन की खाट में प्रीति रक्खी जहां तू ने ९ उस को देखा। और तू तेल लिये हुए राजा के पास गई और बहुत सुगंधित तेल अपने काम में लाई और अपने दूत दूर लों भेज दिये और १० अधोलोक लों अपने को नीचा किया। तू अपनी यात्रा की लम्बाई के कारण थक गई तौभी तू ने न कहा कि व्यर्थ है क्योंकि तेरा बल कुछ थोड़ा सा अधिक हो गया[5] इस कारण ११ तू हार नहीं गई[6]। तू ने जो झूठ कहा और मुझ को स्मरण नहीं रक्खा और चिन्ता न किई सो किस के डर से और किस का भय मानकर ऐसा किया क्या मैं बहुत काल से चुप नहीं रहा १२ इस कारण तू मुझ से तो नहीं डरती। मैं आप

(१) मूल में. मुंह खोलकर जीभ बढ़ाते हो।
(२) मूल में. तुम अपराध के सन्तान झूठ का बंश।
(३) मूल में. के नीचे। (४) मूल में. वे ही वे ही तेरी चिट्ठी।
(५) मूल में. तू ने अपने हाथ का जीवन पाया।
(६) मूल में. तू बीमार नहीं हुई।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


तेरे धर्म्म और कर्म्म का वर्णन करूंगा पर उन
१३ से तुझे कुछ लाभ न होगा। जब तू दोहाई दे तब तेरी बटोरी हुई वस्तुएं तुझे छुड़ाएं वे तो सब की सब वायु से बरन एक फूंक से भी उड़ जाएंगी पर जो मेरी शरण ले सो देश को भाग में पाएगा और मेरे पवित्र पर्वत का अधिकारी
१४ हो जाएगा। और यह कहा जाएगा कि धुस बांध बांधकर राजमार्ग बनाओ और मेरी प्रजा के मार्ग पर से ठोकर दूर करो॥

१५ क्योंकि जो महान और उन्नत और सदा बना रहता है और जिस का नाम पवित्र ईश्वर है सो यों कहता है कि मैं ऊंचे पर पवित्र स्थान में निवास करता हूं और उस के संग भी रहता हूं जो खेदित और नम्र है कि नम्र लोगों के हृदय
१६ और खेदित लोगों के मन को हरा करूं[१]। मैं तो सदा मुकद्दमा लड़ता न रहूंगा और न सर्वदा क्रोधित रहूंगा नहीं तो आत्मा और मेरे बनाये हुए जीव मेरे साम्हने मूर्छित हो जाते।
१७ उस के लोभ के पाप के कारण मैं ने क्रोधित होकर उस को दुःख दिया था और क्रोध के मारे उस से मुंह फेरा[२] था और वह अपने मन-
१८ माने मार्ग में दूर चलता गया था। मैं जो उस की चाल देखता आया हूं सो अब उस को चंगा करूंगा और उसे ले चलूंगा और उस को विशेष करके उस में के शोक करनेहारों को शांति
१९ दूंगा। मैं मुंह के फल का सिरजनहार हूं यहोवा ने कहा है कि जो दूर है और जो निकट है दोनों को पूरी शांति मिले और मैं उस को चंगा
२० करूंगा। दुष्ट तो लहराते हुए समुद्र के सरीखे हैं जो स्थिर नहीं हो सकता और उस के जल
२१ में से मैल और कीच निकलती है। दुष्टों के लिये कुछ शांति नहीं मेरे परमेश्वर का यही वचन है॥

**५८. गला** खोलकर पुकार रख मत छोड़ नरसिंगे का सा ऊंचा शब्द कर मेरी प्रजा को उस का अपराध अर्थात याकूब के घराने को उन का पाप जता।
२ वे तो दिन दिन मेरे पास आते हैं और मेरी गति बूझने की इच्छा ऐसे रखते हैं मानो वे धर्म्म करनेहारे लोग हैं जिन्हों ने अपने परमेश्वर के नियमों को नहीं टाला वे तो मुझ से धर्म्म के नियम पूछते और परमेश्वर के निकट आने से प्रसन्न होते हैं। वे कहते हैं कि क्या
३ कारण है कि हम ने तो उपवास किया पर तू ने इस की सुधि नहीं लिई और हम ने तो दुःख उठाया पर तू ने कुछ विचार नहीं किया इस का कारण यह है कि तुम उपवास के दिन अपनी ही इच्छा पूरी करते और अपने सब
४ कठिन कामों को कराते हो। सुनो तुम्हारे उपवास का फल यह होता है कि तुम आपस में झगड़ते और लड़ते और अन्याय से घूंसे मारते हो जैसा उपवास तुम आजकल करते हो उस से
५ तुम्हारा शब्द ऊंचे पर सुनाई नहीं देता। जिस उपवास से मैं प्रसन्न होता हूं अर्थात जिस में मनुष्य दुःख उठाए क्या वह इस प्रकार का होता है क्या तुम सिर को झाऊ की नाईं झुकाना और अपने नीचे टाट बिछाना और राख फैलाना ही उपवास और यहोवा को प्रसन्न करने का उपाय[१]
६ कहते हो। जिस उपवास से मैं प्रसन्न होता हूं सो क्या यह नहीं है कि अन्याय से बनाये हुए दासों और अन्धेर सहनेहारों का जूआ तोड़कर[२] उन को छुड़ा देना और सब जूओं को
७ टुकड़े टुकड़े करना। क्या वह यह भी नहीं है कि अपनी रोटी भूखों को बांट देनी और बपुरे मारे मारे फिरते हुओं को अपने घर ले आना और किसी को नंगा देखकर वस्त्र पहिनाना और अपने जातिभाइयों से अपने को न
८ छिपाना। तब तेरा प्रकाश पह फटने की नाईं चमकेगा और तू शीघ्र चंगा हो जाएगा और तेरा धर्म्म तेरे आगे आगे चलेगा और यहोवा
९ का तेज तेरे पीछे पीछे चलेगा। तब तू पुकारेगा और यहोवा सुन लेगा तू दोहाई देगा और वह कहेगा कि मैं सुनता हूं[३]। यदि तू अन्धेर करना[४] और अंगुली मटकानी और अनर्थ बात
१० बोलनी छोड़ दे, और प्रेम से भूखे की सहायता करे[५] और दीन दुःखियों को सन्तुष्ट करे तो अंधियारे में तेरा प्रकाश चमकेगा और तेरा घोर अंधकार दोपहर का सा उजियाला हो
११ जाएगा। और यहोवा तुझे लगातार लिये

(१) मूल में. नम्रों का आत्मा जिलाने को और चूर्णों का मन जिलाने को। (२) मूल में. छिपाया।

(१) मूल में. दिन। (२) मूल में. कि दुष्टता के बंधन खोलूंगा और जूए की रस्सियां खोलना। (३) मूल में. मुझे देख। (४) मूल में. जूआ। (५) मूल में. और भूखे के लिये अपना जीव खींच निकाले।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

चलेगा और झूरा पड़ने के समय तुझे तृप्त और तेरी हड्डियों को हरी भरी करेगा और तू सींची हुई बारी के और ऐसे सोते के समान
१२ रहेगा जिस का जल कभी नहीं घटता। और तेरे वंश के लोग बहुत काल के उजड़े हुए स्थानों को फिर बसाएंगे और तू पीढ़ी पीढ़ी की पड़ी हुई नेव पर घर उठाएगा तब तेरा नाम टूटे हुए बाड़े का सुधारनेहारा और पथों[1]
१३ का ठीक करनेहारा पड़ेगा। यदि तू विश्रामदिन को अशुद्ध न करे[2] अर्थात मेरे उस पवित्र दिन में अपनी इच्छा पूरी करने का यत्न न करे और विश्रामदिन को आनन्द का दिन और यहोवा के पवित्र किये हुए दिन को मान्य समझ कर उस दिन अपने ही मार्ग पर न चलने और अपनी ही इच्छा पूरी न करने और अपनी ही
१४ बातें न बोलने से उस का मान करे, तो तू यहोवा के कारण सुखी होगा और मैं तुझे देश के ऊंचे स्थानों पर चलने दूंगा और तेरे मूलपुरुष याकूब के भाग की उपज में से तुझे खिलाऊंगा यहोवा ने यों कहा है ॥

**५९. सुनो** यहोवा का हाथ ऐसा निर्बल[3] नहीं हो गया कि उद्धार न कर सके और न वह ऐसा बहिरा[4] हो
२ गया है कि न सुन सके। पर तुम्हारे अधर्म्म के कामों ने तुम को तुम्हारे परमेश्वर से अलग कर दिया है और तुम्हारे पापों के कारण उस का मुंह तुम से ऐसा फिरा[5] है कि वह नहीं सुनता।
३ क्योंकि तुम्हारे हाथ[6] खून और अधर्म्म करने से अपवित्र हो गये हैं तुम्हारे मुंह से तो झूठ और तुम्हारी जीभ से कुटिल बातें कही जाती
४ हैं। कोई धर्म्म के साथ नालिश नहीं करता और न कोई सच्चाई से मुकद्दमा लड़ता है वे मिथ्या पर भरोसा रखते और व्यर्थ बातें बकते उन को मानो उत्पात का गर्भ रहता और वे
५ अनर्थ को जनते हैं। वे सांपिन के अण्डे सेवते और मकरी के जाले बनाते हैं जो कोई उन के अण्डे खाता सो मर जाता है और जब कोई उस को फोड़ता तब उस में से सपोला निकलता है[1]। फिर उन के जाले कपड़े का काम न देंगे ६ और न वे अपने कामों से अपने को ढांपेंगे क्योंकि उन के काम अनर्थ ही के होते हैं और उन के हाथों से उपद्रव का काम होता है। वे ७ बुराई[2] करने को दौड़ते और निर्दोष का खून करने को फुर्ती करते हैं उन की युक्तियां अनर्थ की हैं और जहां जहां वे जाते हैं वहां वहां उजाड़ और विनाश होते हैं। शांति का मार्ग ८ वे जानते नहीं और उन की लीकों में न्याय नहीं है उन के पथ टेढ़े हैं उन पर जो कोई चले सो शांति न पाएगा ॥

इस कारण न्याय का चुकाना हम से दूर है ९ और धर्म्म हम से नहीं मिला हम उजियाले की बाट तो जोहते पर अंधियारा ही बना रहता है हम प्रकाश की आशा तो लगाये हैं पर घोर अंधकार ही में चलना पड़ता है। हम १० अंधों के समान हैं जो भीत टटोलते हैं हम बिन आंख के लोगों की नाईं टटोलते हैं हम दिन दुपहरी रात की नाईं ठोकर खाते हैं हम हृष्टपुष्टों के बीच मुर्दों के समान हैं। हम सब ११ के सब रीछों की नाईं चिल्लाते हैं और पिण्डुकों के समान चूं चूं करते हैं हम निर्णय की बाट तो जोहते हैं पर कुछ नहीं होता और उद्धार की पर वह हम से दूर रहता है। कारण यह है कि हमारे अपराध तेरे साम्हने १२ बहुत हुए हैं और हमारे पाप हमारे विरुद्ध साक्षी देते हैं हमारे अपराध बने रहते हैं[3] और हम अपने अधर्म्म के काम जानते हैं, कि १३ हम ने यहोवा का अपराध किया और उस को मुकर गये और अपने परमेश्वर के पीछे चलना छोड़ा और अंधेर करने और फेर की बातें कहीं और झूठी बातें मन में गढ़ीं और कही भी हैं। और न्याय का चुकाना तो पीछे हटाया गया १४ और धर्म्म दूर रह गया सच्चाई पाई नहीं जाती[4] और सिधाई प्रवेश करने नहीं पाती। बरन सच्चाई मिलती ही नहीं और जो बुराई १५ से फिर जाता है सो लूटा जाता है ॥

यह देखकर यहोवा ने बुरा माना क्योंकि न्याय कुछ नहीं रहा। और उस ने देखा कि १६

(१) मूल में. रहने के लिये पथों। (२) मूल में. यदि तू विश्रामदिन से अपना पांव मोड़े। (३) मूल में. छोटा। (४) मूल में. उस का कान ऐसा भारी (५) मूल में. छिपा। (६) मूल में. और तुम्हारी अंगुलियां।

(१) मूल में. और कुचला हुआ सपोला फूटता है। (२) मूल में. उन के पांव बुराई। (३) मूल में. हमारे अपराध हमारे संग हैं। (४) मूल में. सच्चाई ने चौक में ठोकर खाई।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



कोई पुरुष नहीं और उस ने इस से अचंभा किया कि कोई बिनती करनेहारा नहीं तब उस ने अपने ही भुजबल से उद्धार किया[1] और १७ अपने धर्म्मी होने से वह संभल गया। और उस ने धर्म्म को झिलम की नाईं पहिन लिया और उस के सिर पर उद्धार का टोप रक्खा गया उस ने पलटा लेने का वस्त्र धारण किया और जलन को बागे की नाईं पहिन लिया है। १८ वह उन की करनी के अनुसार उन को फल देगा वह अपने द्रोहियों पर अपनी रिस भड़काएगा और अपने शत्रुओं को उन की कमाई देगा वह द्वीपवासियों को भी उन की कमाई १९ भर देगा। तब पश्चिम की ओर लोग यहोवा के नाम का और पूर्व की ओर उस की महिमा का भय मानेंगे क्योंकि जब शत्रु महानद की नाईं चढ़ाई करे तब यहोवा का आत्मा उस के २० विरुद्ध झण्डा खड़ा करेगा। और याकूब में जो अपराध से फिरते हैं उन के लिये सिय्योन में एक छुड़ानेहारा आएगा यहोवा की यही वाणी २१ है। और यहोवा यह कहता है कि जो वाचा मैं ने उन से बांधी है सो यह है कि मेरा जो आत्मा तुझ पर ठहरा है और अपने जो वचन मैं ने तुझे सिखाये[2] हैं सो अब से लेकर सर्वदा लों तेरी जीभ पर[3] और तेरे बेटों पोतों की जीभ पर भी चढ़े रहेंगे[4] यहोवा का यही वचन है॥

**६०. उठ** प्रकाशमान हो क्योंकि तुझे प्रकाश मिल गया है और २ यहोवा का तेज तेरे ऊपर उदय हुआ है। देख पृथिवी पर तो अन्धियारा और राज्य राज्य के लोगों पर तो घोर अन्धकार छाया हुआ है पर तेरे ऊपर यहोवा उदय होगा और उस का तेज ३ तुझ पर दिखाई देगा। और अन्यजातियां तेरे प्रकाश की ओर राजा तेरी चमक की ओर ४ चलेंगे। अपनी आंखें चारों ओर उठाकर देख वे सब के सब इकट्ठे होकर तेरे पास आ रहे हैं तेरे बेटे तो दूर से आ रहे हैं और तेरी ५ बेटियां गोद में पहुंचाई जा रही हैं। तब तू इसे देखेगी और तेरा मुख चमकेगा और तेरा हृदय थरथराएगा और आनन्द से भर जाएगा[1] क्योंकि समुद्र का सारा धन और अन्यजातियों की धन संपत्ति तुझ को मिलेगी। तेरे देश[2] ६ में ऊंटों के झुण्ड और मिद्यान और एपा देशों की सांड़नियां भरेंगी शबा के सब लोग आकर सोना और लोबान भेंट लाएंगे और यहोवा का गुणानुवाद आनन्द से सुनाएंगे। केदार की सब ७ भेड़ बकरियां इकट्ठी होकर तेरी हो जाएंगी नबायोत के मेढ़े तेरी सेवा टहल के काम में आएंगे वे चढ़ावे में[3] मुझ से ग्रहण किये जाएंगे और मैं अपने शोभायमान भवन को और भी शोभायमान कर दूंगा। ये कौन हैं जो बादल ८ की नाईं और दर्बाओं की ओर उड़ते हुए पिण्डुकों की नाईं उड़े आते हैं। निश्चय द्वीप ९ मेरी ही बाट जोहेंगे पहिले तो तर्शीश के जहाज आएंगे कि तेरे बेटों को सोने चान्दी समेत तेरे परमेश्वर यहोवा अर्थात इस्राएल के पवित्र के नाम के निमित्त दूर से पहुंचाएं क्योंकि उस ने तुझे शोभायमान किया है। और परदेशी लोग १० तेरी शहरपनाह को उठाएंगे और उन के राजा तेरी सेवा टहल करेंगे क्योंकि मैं ने क्रोध में आकर तुझे दुःख तो दिया था पर अब तुझ से प्रसन्न होकर तुझ पर दया करता हूं। और तेरे ११ फाटक लगातार खुले रहेंगे और न दिन को न रात को बन्द किये जाएंगे जिस से अन्यजातियों की धन संपत्ति और उन के राजा बंधुए होकर तेरे पास पहुंचाये जाएं। क्योंकि जिस जाति १२ और राज्य के लोग तेरे अधीन न होंगे सो नाश होंगे बरन ऐसी जातियां पूरी रीति से सत्यानाश हो जाएंगी। लबानोन का विभव अर्थात सनौ- १३ बर और तिधार और सीधे सनौबर के पेड़ एक साथ तेरे पास आएंगे कि मेरे पवित्रस्थान के ठांव को शोभा दें और मैं अपने चरणों के स्थान को महिमा दूंगा। और तेरे दुःख देनेहारों के १४ सन्तान तेरे पास सिर झुकाये हुए आएंगे और जिन्हों ने तेरा तिरस्कार किया था सो सब तेरे पांवों पर[4] गिरकर दण्डवत करेंगे और वे तुझ को यहोवा का नगर और इस्राएल के पवित्र का सिय्योन कहेंगे। तू जो छोड़ी और घिन १५ किई हुई है यहां लों कि कोई तुझ से होकर

(१) मूल में. उसी की भुजा ने उस के लिये उद्धार किया। (२) मूल में. तेरे मुंह में डाले। (३) मूल में. तेरे मुंह से। (४) मूल में. के मुंह से भी न हटेंगे।

(१) मूल में. और बढ़ेगा। (२) मूल में. तुझ में। (३) मूल में. वे मेरी वेदी पर। (४) मूल में. तेरे पांवों के तलुए पर।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



नहीं जाता इस की सन्ती मैं तुझे सदा के घमण्ड का और पीढ़ी पीढ़ी के हर्ष का कारण ठहराऊंगा। १६ और तू अन्यजातियों का दूध और राजाओं की छाती से पीएगी और तू जान लेगी कि मैं यहोवा तेरा उद्धारकर्त्ता और छुड़ानेहारा और याकूब का शक्तिमान हूं। १७ मैं तुझे पीतल की सन्ती सोना और लोहे की सन्ती चान्दी और काठ की सन्ती पीतल और पत्थरों की सन्ती लोहा दूंगा[1] और मैं मेल मिलाप को तेरे हाकिम और धर्म्म को तेरे चौधरी ठहराऊंगा। १८ न तेरे देश में फिर उपद्रव की न तेरे सिवानों के भीतर उत्पात वा अंधेर की चर्चा सुन पड़ेगी, तू अपनी शहरपनाह का नाम उद्धार और अपने फाटकों का नाम यश रक्खेगी। १९ दिन में तो उजियाला पाने के लिये तुझे सूर्य्य का और रात में प्रकाश के लिये चन्द्रमा का फिर कुछ काम न पड़ेगा क्योंकि यहोवा तेरे लिये सदा का उजियाला और तेरा परमेश्वर तेरी शोभा ठहरेगा। २० तेरा सूर्य्य फिर अस्त न होगा और तेरे चन्द्रमा की ज्योति मलिन न होगी[2] क्योंकि यहोवा तेरी सदा की ज्योति ठहरेगा सो तेरे विलाप के दिन अन्त हो जाएंगे। २१ तेरे लोग सब के सब धर्म्मी होंगे वे देश के अधिकारी सदा रहेंगे वे मेरे लगाये हुए पौधे और मेरे रचे हुए[3] ठहरेंगे जिस से मैं शोभायमान ठहरूं। २२ जो कम है सो हजार हो जाएगी और जो थोड़ा है सो सामर्थी जाति बन जाएगी। मैं यहोवा इस को इस के ठीक समय पर शीघ्र पूरा करूंगा॥

## ६१. प्रभु

यहोवा का आत्मा मुझ पर ठहरा है क्योंकि यहोवा ने नम्र लोगों को शुभसमाचार सुनाने के लिये मेरा अभिषेक किया और मुझे इस लिये भेजा है कि खेदित मन के लोगों को शांति दूं और बन्धुओं के साम्हने स्वाधीन होने का और कैदियों के २ साम्हने छुटकारे का प्रचार करूं, और यहोवा के प्रसन्न रहने के बरस का और हमारे परमेश्वर के पलटा लेने के दिन का प्रचार करूं और सब ३ विलाप करनेहारों को शांति दूं, और सिय्योन में के विलाप करनेहारों के सिर पर की राख दूर करके सुन्दर पगड़ी बांध दूं और उन का विलाप दूर करके हर्ष का तेल लगाऊं और उन की उदासी हटाकर यश का ओढ़ना ओढ़ाऊं जिस से वे धर्म्म के बांजवृक्ष और यहोवा के लगाये हुए कहलाएं कि वह शोभायमान ठहरे। ४ सो वे बहुत काल के उजड़े हुए स्थानों को फिर बसाएंगे और अगले दिनों से पड़े हुए खण्डहरों में फिर घर बनाएंगे और उजड़े हुए नगरों को जो पीढ़ी पीढ़ी से उजड़े हुए हों फिर नये सिरे से बसाएंगे। ५ और परदेशी तो खड़े खड़े तुम्हारी भेड़बकरियों को चराएंगे और विदेशी लोग तुम्हारे हरवाहे और दाख की बारी के माली होंगे। ६ पर तुम यहोवा के याजक कहाओगे लोग तुम को हमारे परमेश्वर के टहलुए कहेंगे और तुम अन्यजातियों की धन संपत्ति को भोगोगे और उन के विभव की वस्तुएं पाकर बड़ाई मारोगे। ७ तुम्हारी नामधराई की सन्ती दूना भाग मिलेगा और अनादर की सन्ती वे अपने भाग के कारण जयजयकार करेंगे सो वे अपने देश में दूने भाग के अधिकारी होंगे और सदा आनन्दित रहेंगे। ८ क्योंकि मैं यहोवा न्याय में प्रीति रखता और बलिदान[1] के साथ चोरी करनी घिनौनी समझता हूं और मैं उन को उन का प्रतिफल सच्चाई से दूंगा और उन के साथ सदा की वाचा बांधूंगा। ९ और उन का वंश अन्यजातियों में और उन की सन्तान देश देश के लोगों के बीच प्रसिद्ध होगी जितने उन को देखेंगे सो उन्हें चीन्ह लेंगे कि यहोवा की ओर से धन्य वंश के ये ही हैं॥

१० मैं यहोवा के कारण अति हर्ष करता हूं और अपने परमेश्वर के हेतु मगन हूं क्योंकि उस ने मुझे उद्धार के वस्त्र ऐसे पहिनाये और धर्म्म की चद्दर ऐसे ओढ़ा दिई है जैसे वर याजक की सी सुन्दर पगड़ी बान्धता वा दुल्हिन गहने पहिनती है। ११ क्योंकि जैसे भूमि अपनी उपज को उगाती और बारी में जो कुछ बोया जाता है उस को वह उपजाती है वैसे ही प्रभु यहोवा सब जातियों के साम्हने धर्म्म और यश उगाएगा॥

## ६२. सिय्योन

के निमित्त मैं तब लों चुप न हूंगा और यरूशलेम के निमित्त मैं तब लों चैन न लूंगा

(१) मूल में. लाऊंगा। (२) मूल में. और तेरा चंद्रमा न सिमटेगा। (३) मूल में. मेरे हाथों का काम।

(१) वा. अन्याय।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



जब लों उस का धर्म्म अरुणोदय की नाईं और उस का उद्धार जलते हुए पलीते के समान दिखाई न दे। २ तब अन्यजातियां तेरा धर्म्म और सब राजा तेरी महिमा देखेंगे और तेरा एक नया नाम रक्खा जाएगा जिसे यहोवा आप[1] ठहराएगा। ३ और तू यहोवा के हाथ में का एक शोभायमान मुकुट और अपने परमेश्वर की हथेली में राजकीय पगड़ी ठहरेगी। ४ न तो तू फिर छोड़ी हुई और न तेरी भूमि फिर उजड़ी हुई कहाएगी तू तो हेप्सीबा[2] और तेरी भूमि बूला[3] कहाएगी क्योंकि यहोवा तुझ से प्रसन्न है और तेरी भूमि सुहागिन हो जाएगी। ५ जैसे जवान पुरुष कुमारी को ब्याहता है वैसे ही तेरे लड़के तुझे ब्याहेंगे और जैसे वर दुल्हिन के कारण हर्षित होता है वैसे ही तेरा परमेश्वर तेरे कारण हर्षित होगा॥

६ हे यरूशलेम मैं ने तेरी शहरपनाह पर पहरुए बैठाये हैं जो दिन भर और रात भर भी लगातार पुकारते रहेंगे[4] हे यहोवा को स्मरण करानेहारो चैन न लो, ७ और जब लों वह यरूशलेम को स्थिर करके उस की प्रशंसा पृथिवी पर न फैला दे तब लों उस को भी चैन लेने न दो। ८ यहोवा ने अपने दहिने हाथ की और अपने बलवन्त भुजा की किरिया खाई है कि मैं फिर तेरा अन्न तेरे शत्रुओं को खाने के लिये न दूंगा और न बिराने लोग तेरा नया दाखमधु जिस के लिये तू ने परिश्रम किया हो पीने पाएंगे। ९ पर जिन्हों ने उसे खत्ते में रक्खा हो सोई उस को खाकर यहोवा की स्तुति करेंगे और जिन्हों ने दाखमधु भण्डारों में रक्खा हो वे ही उसे मेरे पवित्रस्थान के आंगनों में पीने पाएंगे॥

१० फाटकों से निकल आओ निकल प्रजा के लिये मार्ग सुधारो धुस बांधकर राजमार्ग बनाओ उस में के पत्थर बीन बीनकर फेंक दो देश देश के लोगों के लिये झण्डा खड़ा करो। ११ सुनो यहोवा पृथिवी की छोर लों इस आज्ञा का प्रचार करता है कि सिय्योन से[5] कहो कि देख तेरा उद्धारकर्त्ता आता है देख जो मजूरी उस को देनी है सो उस के पास और जो बदला उस को देना है सो उस के हाथ में[1] हैं। १२ और लोग उन को पवित्र प्रजा और यहोवा के छुड़ाये हुए कहेंगे और तेरा नाम पूछी हुई और न छोड़ी हुई नगरी पड़ेगा॥

६३. यह कौन है जो एदोम देश के बोस्रा नगर से बैंजनी वस्त्र पहिने हुए चला आता है और अति बलवान और भड़कीला पहिरावा पहिने हुए झूमता चला आता है। मैं ही हूं जो धर्म्म से बोलता और पूरा उद्धार करता हूं[2]॥

२ तेरा पहिरावा क्यों लाल है और क्या कारण है कि तेरे वस्त्र हौद में दाख रौंदनेहारे के से हैं॥

३ मैं ने तो हौद में अकेला ही दाखें रौंदी हैं और देश देश के लोगों में से किसी ने मेरा साथ नहीं दिया सो मैं ने कोप में आकर उन्हें रौंदा और जलकर उन्हें लताड़ा उन के लोहू के छींटे जो मेरे वस्त्रों पर पड़े सो मेरा सारा पहिरावा मैला हो गया है। ४ क्योंकि पलटा लेने का दिन मैं ने ठहराया था[3] और मेरे जनों के छुड़ाने का बरस आ गया है। ५ और मेरे ताकने पर कोई सहायक न देख पड़ा और मैं ने इस से अचंभा भी किया कि कोई संभालनेहारा नहीं मिलता तब मैं ने अपने ही भुजबल से अपने लिये उद्धार किया और मेरी जलजलाहट मेरी संभालनेहारी है। ६ मैं ने तो कोप में आकर देश देश के लोगों को लताड़ा और अपनी जलजलाहट में उन्हें मतवाला किया और उन के लोहू को भूमि पर बहा दिया॥

७ जितना उपकार यहोवा ने हम लोगों का किया अर्थात इस्राएल के घराने पर दया और अत्यन्त करुणा करके उस ने हम से जितनी भलाई किई उस सब के अनुसार मैं यहोवा के करुणामय कामों की चर्चा और उस का गुणानुवाद करूंगा। ८ उस ने कहा कि निःसंदेह ये मेरी प्रजा के लोग और ऐसे लड़के हैं जो धोखा न देंगे सो वह उन का उद्धारकर्त्ता हो गया। ९ उन के सारे संकट में उस ने भी संकट पाया[4] और उस का प्रत्यक्षरूप करनेहारा दूत उन का उद्धार

(१) मूल में. यहोवा का मुख। (२) अर्थात. जिस से मैं प्रसन्न हूं। (३) अर्थात. सुहागिन (४) मूल में. लगातार चुप न रहेंगे। (५) मूल में. सिय्योन की बेटी से।

(१) मूल में. उसके साम्हने। (२) मूल में. उद्धार करने को बड़ा। (३) मूल में. मेरे मन में था। (४) वा. वह संकट देनेहारा न था।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


करता था, प्रेम और कोमलता से वह आप उन को छुड़ा लेता था और प्राचीन काल के सब दिनों १० में उन्हें उठाये रहा । तौभी उन्हों ने बलवा किया और उस के पवित्र आत्मा को खेदित किया इस कारण वह पलटकर उन का शत्रु हो ११ गया और आप उन से लड़ने लगा । तब उस के लोगों को प्राचीन दिन अर्थात मूसा के दिन स्मरण आये वे कहने लगे कि जो अपनी भेड़ों को उन के चरवाहे समेत समुद्र में से निकाल लाया सो कहां है जिस ने अपनी प्रजा के बीच अपना १२ पवित्र आत्मा समवाया सो कहां है । जो अपने भुजबल के प्रताप से मूसा के दहिने हाथ को संभालता गया[1] और अपने लोगों के साम्हने जल को दो भाग करके अपना सदा का नाम कर लिया १३ सो कहां है । जो उन को गहिरे समुद्र में ऐसा ले चला जैसा घोड़े को जंगल में कि उन को ठोकर १४ न लगे सो कहां है । जैसे घरैला पशु नीचान में उतर जाता है वैसे ही यहोवा के आत्मा ने उन को विश्राम दिया इसी प्रकार से तू ने अपनी प्रजा को पहुंचाकर अपना नाम सुशोभित किया । १५ स्वर्ग से जो तेरा पवित्र और शोभायमान वासस्थान है दृष्टि कर, तेरी जलन और पराक्रम कहां रहा तेरी दया और मया मुझ पर से हट[2] १६ गई है । तू तो हमारा पिता है, इब्राहीम तो हमें नहीं पहिचानता और इस्राएल हमारी सुधि नहीं लेता तौभी हे यहोवा तू हमारा पिता है, प्राचीन काल से भी हमारा छुड़ानेहारा १७ यही तेरा नाम है । हे यहोवा तू क्यों हम को अपने मार्गों से भटका देता और हमारा मन ऐसा कठोर करता है कि हम तेरा भय नहीं मानते । अपने दासों अपने निज भाग के गोत्रों १८ के निमित्त लौट आ । तेरी पवित्र प्रजा तो थोड़े ही काल लों अधिकारी रही हमारे द्रोहियों १९ ने तेरे पवित्रस्थान को लताड़ दिया है । हम लोग तो ऐसे हो गये हैं कि मानो हम[3] पर तू ने कभी प्रभुता नहीं किई और न हम कभी तेरे कहलाये ।

## ६४.

१ भला हो कि तू आकाश को फाड़कर उतर आए और पहाड़ तेरे साम्हने २ से कांप उठें, जैसे आग झाड़ झंखाड़ जला देती है वा जल को उबालती है उसी रीति से

(१) मूल में. जो अपनी शोभायमान भुजा को मूसा के दहिने हाथ पर चलाता था । (२) मूल में, रुक । (३) मूल में. उन ।

तू अपने शत्रुओं पर अपना नाम ऐसा प्रगट कर कि जाति जाति के लोग तेरे प्रताप से कांप ३ उठें । जब तू ने ऐसे भयानक काम किये जो हमारी आशा से भी बढ़कर थे तब तू उतर आया और पहाड़ तेरे प्रताप से कांप उठे । ४ प्राचीन काल से तो ऐसा परमेश्वर जो अपनी बाट जोहनेहारों के लिये काम करे तुझे छोड़ न तो कभी देखा[1] गया न कान से उस की ५ चर्चा सुनी गई । जो लोग धर्म्म के काम हर्ष के साथ करते हैं और तेरे मार्गों पर चलते हुए तुझे स्मरण करते हैं उन से तो तू मिलता है पर तू क्रोधित हुआ है क्योंकि हम पापी हुए और यह दशा बहुत काल से है सो हमारा ६ उद्धार कहां हो सकता है । देख हम सब के सब अशुद्ध मनुष्य से हो गये और हमारे सारे धर्म्म के काम कुचैले चिथड़े के सरीखे हैं फिर हम सब के सब पत्ते की नाईं मुर्झा गये और हमारे अधर्म्म के कामों ने वायु की नाईं हमें ७ उड़ा दिया है । कोई तुझ से प्रार्थना नहीं करता और न कोई तुझ से सहायता लेने के लिये उद्यत होता है क्योंकि तू ने अपना मुख हम से फेर[2] लिया और हमारे अधर्म्म के कामों ८ के द्वारा हम को भस्म कर दिया है । तौभी हे यहोवा तू हमारा पिता है देख हम तो मिट्टी और तू कुम्हार ठहरा हम सब के सब तेरे ९ बनाये हुए हैं[3] । सो हे यहोवा अत्यन्त क्रोधित न हो और न अनन्तकाल लों हमारे अधर्म्म को स्मरण रख विचार करके देख हम सब तेरी १० प्रजा हैं । देख तेरे पवित्र नगर जंगल हो गये सिय्योन तो जंगल हो गया यरूशलेम उजड़ ११ गया है । हमारा पवित्र और शोभायमान भवन जिस में हमारे पितर तेरी स्तुति करते थे सो आग का कौर हो गया और हमारी सब मनभावनी १२ वस्तुएं नाश हो गई हैं । हे यहोवा क्या इन बातों के रहते भी तू अपने को रोके रहेगा क्या तू हम लोगों को इस अत्यन्त दुर्दशा में रहने देगा ॥

## ६५.

जो मुझ को पूछते न थे वे मुझे खोजने लगे हैं और जो मुझे ढूंढ़ते न थे उन को मैं मिलता हूं और जो

(१) मूल में. आंख से देखा । (२) मूल में. छिपा । (३) मूल में. तेरे हाथ का काम ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



जाति मेरी नहीं कहलाई उस से भी मैं कहता
२ हूं कि देख देख मैं हूं[1]। मैं एक हठीली जाति
के लोगों की ओर दिन भर हाथ फैलाये रहता
हूं जो अपनी युक्तियों के अनुसार बुरे मार्ग में
३ चलते हैं। सो ये लोग हैं जो मेरे साम्हने ही
बारियों में बलि चढ़ा चढ़ाकर और ईंटों पर
धूप जला जलाकर मुझे लगातार रिस दिलाते
४ हैं। ये कबरों के बीच बैठते और छिपे हुए
स्थानों में रात बिताते और सूअर का मांस
खाते और घिनौनी वस्तुओं का जूस अपने
५ बर्तनों में रखते, और कहते हैं कि हट जा मेरे
निकट मत आ क्योंकि मैं तुझ से पवित्र हूं। ये
मेरी नाक में धूंएं के और दिन भर जलती हुई
६ आग के समान हैं। देखो मेरे साम्हने यह बात
लिखी हुई है मैं चुप न रहूंगा मैं निश्चय पलटा
७ दूंगा, बरन उन की गोद में पलटा भर दूंगा
अर्थात तुम्हारे और तुम्हारे पुरखाओं के भी
अधर्म्म के कामों का जो उन्हों ने पहाड़ों पर
धूप जलाकर और पहाड़ियों पर मेरी निन्दा
करके किये। मैं यहोवा कहता हूं कि इनकी कमाई
मैं पहिले इन की गोद में माप दूंगा॥

८ यहोवा यों कहता है कि जिस भांति जब
दाख के किसी गुच्छे में रस[2] भर आता है तब
लोग कहते हैं कि उसे नाश मत कर क्योंकि उस
में आशीस है उसी भांति मैं अपने दासों के
निमित्त ऐसा करूंगा कि सभों को नाश न करूं।
९ और मैं याकूब में से एक वंश और यहूदा में से
अपने पर्वतों का एक अधिकारी उत्पन्न करूंगा
सो मेरे चुने हुए उस के अधिकारी होंगे और
१० मेरे दास वहां बसेंगे। और मेरी प्रजा जो मुझे
खोजती है उस की तो भेड़बकरियां शारोन में
चरेंगी और उस के गाय बैल आकोर नाम
११ तराई में बैठे रहेंगे। पर तुम जो यहोवा को
त्याग देते और मेरे पवित्र पर्वत को भूल जाते
और भाग्य देवता के लिये मेज पर भोजन की
वस्तुएं सजाते और भावी देवी के लिये मसाला
१२ मिला हुआ दाखमधु भर देते हो, मैं तुम्हारी
यह भावी कर दूंगा कि तुम्हें तलवार के लिये
ठहराऊंगा और तुम सब घात होने के लिये
झुकोगे इस का कारण यह है कि जब मैं ने तुम्हें
बुलाया तब तुम न बोले और जब मैं ने तुम से
बातें किईं तब तुम ने मेरी न सुनी बरन जो मुझे
बुरा लगता है सोई तुम ने किया और जिस से
मैं अप्रसन्न होता हूं उसी को तुम ने अपनाया॥

इस कारण प्रभु यहोवा यों कहता है कि सुनो १३
मेरे दास तो खाएंगे पर तुम भूखे रहोगे मेरे
दास तो पीएंगे पर तुम प्यासे रहोगे मेरे दास
तो आनन्द करेंगे पर तुम्हारी आशा टूटेगी।
सुनो मेरे दास तो हर्ष के मारे जयजयकार करेंगे १४
पर तुम शोक से चिल्लाओगे और खेद के मारे
हाय हाय करोगे। और मेरे चुने हुए लोग १५
तुम्हारी उपमा देकर स्राप देंगे[1] और प्रभु यहोवा
तुझ को तो नाश करेगा पर अपने दासों का
दूसरा नाम रक्खेगा। तब देश भर में जो कोई १६
अपने को धन्य कहे सो सच्चे परमेश्वर[2] का नाम
लेकर अपने को धन्य कहेगा और देश भर में
जो कोई किरिया खाए सो सच्चे परमेश्वर[2] की
किरिया खाएगा क्योंकि अगले कष्ट बिसर जाएंगे
और मेरी आंखों से छिप जाएंगे। क्योंकि सुनो १७
मैं नया आकाश और नई पृथिवी सिरजने पर
हूं और अगली बातें स्मरण न रहेंगी और न
फिर मन में आएंगी। सो जो मैं सिरजने पर १८
हूं उस के कारण तुम हर्षित हो और सदा सर्वदा
मगन रहो क्योंकि देखो मैं यरूशलेम को मगन
होने का और उस की प्रजा को हर्ष का कारण
ठहराऊंगा[3]। और मैं आप यरूशलेम के कारण १९
मगन और अपनी प्रजा के हेतु हर्षित हूंगा और
उस में फिर रोने वा चिल्लाने का शब्द न सुन
पड़ेगा। उस में फिर न तो थोड़े दिन का बच्चा २०
और न ऐसा बूढ़ा जाता रहेगा जिस ने अपनी
आयु पूरी न किई हो क्योंकि जो लड़कपन में
मरे सो सौ बरस का होकर मरेगा पर पापी तो
सौ बरस का होकर स्रापित ठहरेगा। वे घर २१
बनाकर उन में बसेंगे और दाख की बारियां
लगाकर उन का फल खाएंगे। ऐसा न होगा २२
कि वे तो बनाएं और दूसरा बसे वा वे तो लगाएं
और दूसरा खाए क्योंकि मेरी प्रजा की आयु
वृक्षों की सी होगी और मेरे चुने हुए अपने
कामों का पूरा लाभ उठाएंगे। उन का परिश्रम २३
व्यर्थ न होगा और न उन के बालक घबराहट
के लिये उत्पन्न होंगे क्योंकि वे यहोवा के धन्य

(१) मूल में. कि मुझे देख मुझे देख।
(२) मूल में. नया दाखमधु।

(१) मूल में. तुम अपना नाम मेरे चुने हुओं के लिये किरिया छोड़ोगे। (२) मूल में. आमेन [अर्थात सत्य वचन] के परमेश्वर। (३) मूल में. सिरजूंगा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

लोगों का वंश हैं और उन के बालबच्चे उन से
२४ अलग न होंगे। फिर उन के पुकारने से भी
पहिले मैं उन की सुनूंगा और उन के मांगते ही
२५ मैं उन की सुन लूंगा। भेड़िया और मेम्ना एक
संग चरा करेंगे और सिंह बैल की नाईं भूसा
खाएगा और सर्प का आहार मिट्टी ही रहेगी।
मेरे सारे पवित्र पर्वत पर न तो कोई किसी को
दुःख देगा और न कोई किसी की हानि करेगा
यहोवा का यही वचन है॥

## ६६. यहोवा

यों कहता है कि मेरा सिंहासन आकाश और
मेरे चरणों की पीढ़ी पृथिवी है सो तुम मेरे
लिये कैसा भवन बनाओगे और मेरे विश्राम
२ का कैसा स्थान होगा। यहोवा की यह वाणी
है कि ये सब वस्तुएं तो मेरे हाथ की बनाई
हुई हैं सो ये सब हो गईं, मैं तो उसी की ओर
दृष्टि करूंगा जो दीन और खेदित मन का हो
३ और मेरा वचन सुनकर थरथराता हो। बैल
का बलि करनेहारा मनुष्य के मार डालनेहारे
के समान भेड़ का चढ़ानेहारा कुत्ते का गला
काटनेहारे के समान अन्नबलि का चढ़ानेहारा
सूअर का लोहू चढ़ानेहारे के समान और
लोबान का चढ़ानेहारा[1] मूरत के धन्य कहने-
हारे के समान ठहरता है। वे जो अपने ही
मार्ग निकालते और घिनौनी वस्तुओं से प्रसन्न
४ रहते हैं, इस लिये मैं भी उन के दुःख की बातें
निकालूंगा और जिन बातों से वे डरते हैं उन्हीं
को उन पर लाऊंगा क्योंकि जब मैं ने उन्हें
बुलाया तब कोई न बोला और जब मैं ने उन
से बातें किइ तब उन्हों ने मेरी न सुनी बरन
जो मुझे बुरा लगता है सोई वे करते रहे और
जिस से मैं अप्रसन्न होता हूं उसी को वे अपना
लेते थे॥

५ तुम जो यहोवा का वचन सुनकर थरथराते
हो उस का यह वचन सुनो कि तुम्हारे भाई
जो तुम से बैर रखते और तुम को मेरे नाम के
निमित्त अलग कर देते हैं उन्हों ने तो कहा है
कि भला यहोवा की महिमा बढ़े जिस से हम
तुम्हारा आनन्द देखने पाएं पर अन्त में उन्हीं
६ को लजाना पड़ेगा। सुनो नगर से कोलाहल
मन्दिर से भी शब्द सुनाई देता है सो यहोवा
का शब्द है, जो अपने शत्रुओं को उन को करनी
का फल देता है। उस की पीड़ें उठने से पहिले ७
ही वह जन चुकी उस को पीड़ें लगने से पहिले
ही उस से बेटा जन्मा। ऐसी बात किस ने ८
कभी सुनी ऐसी बातें किस ने कभी देखीं क्या
देश एक ही दिन में उत्पन्न हो सकता वा
जाति क्षणमात्र में उत्पन्न हो सकती है तौभी
सिय्योन पीड़ें लगते ही बालकों को जनी।
यहोवा कहता है कि क्या मैं बालकों को जन्मने ९
लों पहुंचाकर न जनाऊं फिर तेरा परमेश्वर
कहता है कि मैं जो जनाता हूं सो क्या कोख
बन्द करूं॥

हे यरूशलेम के सब प्रेम रखनेहारो उस के १०
साथ आनन्द करो और उस के कारण मगन
हो हे उस के विषय सब विलाप करनेहारो उस
के साथ बहुत हर्षित हो, जिस से तुम उस के ११
शांतिरूपी स्तन से दूध पी पीकर तृप्त हो और
दूध निकालकर उस की महिमा की बहुतायत
से अत्यन्त सुखी हो। क्योंकि यहोवा यों कहता १२
है कि सुनो मैं उस की ओर शांति को नदी
की नाईं और अन्यजातियों के विभव को बढ़ी
हुई नदी के समान उस में बहा दूंगा और तुम
उस में से पीओगे और गोद में उठाये और
घुटनों पर दुलारे जाओगे। जैसे माता पुत्र १३
को[1] शांति देती है वैसे ही मैं भी तुम्हें शांति
दूंगा सो तुम को यरूशलेम में शांति मिलेगी।
तुम यह देखकर प्रफुल्लित होगे और तुम्हारी १४
हड्डियां घास की नाईं हरी भरी होंगी और
यहोवा का हाथ उस के दासों पर और उस के
शत्रुओं के ऊपर उस का क्रोध प्रगट होगा।
सुनो यहोवा आग के साथ आएगा और १५
उस के रथ बवण्डर के समान होंगे जिस से वह
भड़के हुए कोप के साथ दण्ड और भस्म करने-
हारी लौ के साथ घुड़की दे। क्योंकि यहोवा १६
सारे प्राणियों के साथ आग और अपनी तल-
वार लिये हुए न्याय चुकाएगा सो यहोवा के
मारे हुए बहुतेरे होंगे। जो लोग अपने को १७
इस लिये पवित्र और शुद्ध करते हैं कि
बारियों के बीच में जा किसी के पीछे खड़े
होकर सूअर वा मूस का मांस और और
घिनौनी वस्तुएं खाएं सो एक ही संग बिलाय
जाएंगे यहोवा की यही वाणी है। क्योंकि मैं १८

(१) मूल में. स्मरण करानेहारा।

(१) मूल में. पुरुष को।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

उन के काम और कल्पनाएं दोनों जानता हूं और वह समय आता है कि मैं सारी जातियों और भिन्न भिन्न भाषा बोलनेहारों को इकट्ठे करूंगा और वे आकर मेरी महिमा देखेंगे। १९ और मैं उन में चिन्ह प्रगट करूंगा और उन में के बचे हुओं को मैं उन अन्यजातियों के पास भेजूंगा जिन्हों ने न तो मेरा समाचार सुना और न मेरी महिमा देखी हो अर्थात तर्शीशियों और धनुर्धारी पूलियों और लूदियों के पास फिर तूबलियों और यूनानियों और दूर द्वीपवासियों के पास भेज दूंगा और वे अन्यजातियों में मेरी महिमा का वर्णन करेंगे। २० और वे तुम्हारे सब भाइयों को घोड़ों रथों पालकियों खच्चरों और सांड़नियों पर चढ़ा चढ़ाकर मेरे पवित्र पर्वत यरूशलेम पर यहोवा के लिये भेंट ऐसा ले आएंगे जैसा इस्राएली लोग अन्नबलि को शुद्ध पात्र में धरकर यहोवा के भवन में ले आते हैं यहोवा का यही वचन है। २१ और उन में से भी मैं कितने लोगों को याजक और लेवीय होने के लिये चुन लूंगा। २२ क्योंकि जिस प्रकार जो नया आकाश और नई पृथिवी मैं बनाने पर हूं सो मेरे साम्हने बनी रहेगी उसी प्रकार तुम्हारा वंश और तुम्हारा नाम भी बना रहेगा यहोवा की यही वाणी है। २३ और नये चांद के दिन से नये चांद के दिन लों और विश्राम दिन से विश्राम दिन लों सारे प्राणी मेरे साम्हने दण्डवत करनेको आया करेंगे यहोवा का यही वचन है। २४ तब वे निकलकर उन लोगों की लोथों को जिन्हों ने मुझ से बलवा किया देख लेंगे कि उन में पड़े हुए कीड़े कभी न मरेंगे और न उन की आग कभी बुझेगी और सारे मनुष्यों को उन से अत्यन्त घिन होगी॥

---

# यिर्मयाह ।

---

**१. हिल्किय्याह** का पुत्र यिर्मयाह जो बिन्यामीन देश के अनातोत में रहनेहारे याजकों में से था २ उस के ये वचन हैं। यहोवा का वचन उसके पास आमोन के पुत्र यहूदा के राजा योशिय्याह के दिनों में अर्थात उस के ३ राज्य के तेरहवें बरस में पहुंचा। फिर योशिय्याह के पुत्र यहूदा के राजा यहोयाकीम के दिनों में भी और योशिय्याह के पुत्र यहूदा के राजा सिद्किय्याह के राज्य के ग्यारहवें बरस के अंत लों भी अर्थात जब लों उस बरस के पांचवें महीने में यरूशलेम के निवासी बंधुआई में न गये तब लों पहुंचा किया॥

४ सो यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा ५ कि। गर्भ में रचने से पहिले ही मैं ने तुझ पर चित्त लगाया था और उत्पन्न होने से पहिले ही मैं ने तुझे पवित्र किया मैं ने तुझे जातियों का नबी ठहराया था। ६ तब मैं ने कहा अहह प्रभु यहोवा सुन मैं तो बोलना नहीं जानता क्योंकि लड़का ही हूं। ७ यहोवा ने मुझ से कहा मत कह कि मैं लड़का हूं क्योंकि जहां कहीं मैं तुझे भेजूंगा वहां तू जाएगा और जो कुछ मैं तुझ को कहने की आज्ञा दूं सो तू कहेगा। ८ तू उन से मत डर क्योंकि बचाने के लिये मैं तेरे संग हूं यहोवा की यही वाणी है। ९ तब यहोवा ने हाथ बढ़ाकर मेरे मुंह को छूआ यहोवा ने मुझ से कहा सुन मैं ने अपने वचन तेरे मुह में डाले हैं। १० सुन मैं ने आज के दिन गिराने और ढा देने और नाश करने और काट डालने के लिये और बनाने और रोपने के लिये तुझे जातियों और राज्यों पर अधिकारी ठहराया है॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

११ फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा कि हे यिर्मयाह तुझे क्या देख पड़ता है मैं ने कहा बादाम की एक टहनी मुझे देख पड़ती है। १२ तब यहोवा ने मुझ से कहा तुझे ठीक देख पड़ता है क्योंकि मैं अपने वचन को पूरा करने के लिये १३ सचेत रहता हूं। फिर यहोवा का वचन मेरे पास दूसरी बार पहुंचा और उस ने पूछा तुझे क्या देख पड़ता है मैं ने कहा मुझे खौलते हुए जल का एक हण्डा देख पड़ता है जिस का मुंह १४ उत्तर दिशा से फेरा हुआ है। तब यहोवा ने मुझ से कहा इस देश के सब रहनेहारों पर १५ विपत्ति उत्तर दिशा से आ पड़ेगी। यहोवा की यह वाणी है कि मैं उत्तर दिशा के राज्यों और कुलों को बुलाऊंगा और वे आकर यरूशलेम के फाटकों में और उस के चारों ओर की शहरपनाह और यहूदा के और सब नगरों के साम्हने १६ अपना अपना सिंहासन रक्खेंगे। और उन की सारी बुराई के कारण मैं उन पर दण्ड होने की आज्ञा दूंगा इस लिये कि उन्हों ने मुझ को त्यागकर दूसरे देवताओं के लिए धूप जलाया और अपनी बनाई हुई वस्तुओं को दण्डवत १७ किया है। सो तू कमर कसकर उठ और जो कुछ मैं तुझ को कहने की आज्ञा दूं सो उन से कहना तू उन के साम्हने न घबराना ऐसा न १८ हो कि मैं तुझे उन के साम्हने घबरा दूं। सो सुन मैं ने आज तुझ को इस सारे देश और यहूदा के राजाओं हाकिमों और याजकों और साधारण लोगों के विरुद्ध गढ़वाला नगर और लोहे का खंभा और पीतल की शहरपनाह कर १९ दिया है। वे तुझ से लड़ेंगे तो सही पर तुझ पर प्रबल न होंगे क्योंकि मैं बचाने के लिये तेरे संग हूं यहोवा की यही वाणी है॥

## २.

२ फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा कि, जाकर यरूशलेम को पुकारके यह सुना दे कि यहोवा का यह वचन है कि तेरे विषय तेरी जवानी का स्नेह और तेरे विवाह के समय का प्रेम मुझे स्मरण आते हैं कि तू जंगल में जहां भूमि जोती बोई न थी वहां मेरे पीछे पीछे चली आती थी। ३ इस्राएल यहोवा की पवित्र वस्तु और उस की पहिली उपज थी जितने उसे खाते थे सो दोषी ठहरते और विपत्ति में पड़ते थे यहोवा की यही वाणी है॥

४ हे याकूब के घराने हे इस्राएल के घराने के सारे कुलों के लोगो यहोवा का वचन सुनो, ५ यहोवा ने यों कहा है कि तुम्हारे पुरखाओं ने मुझ में कौन ऐसी कुटिलता पाई कि वे मेरी ओर से हट गये और निकम्मी वस्तुओं के पीछे ६ होकर आप भी निकम्मे हो गये। उन्हों ने इतना भी न कहा कि यहोवा जो हम को मिस्र देश से ले आया और जंगल में और रेत और गड़हों से भरे हुए निर्जल और घोर अंधकार के देश में जिस से होकर कोई नहीं चलता और जिस में कोई मनुष्य नहीं रहता ऐसे देश में जो ७ हम को ले चला वह कहां है। मैं तो तुम को इस उपजाऊ देश में ले आया कि उस का फल और उत्तम उपज खाओ पर तुम ने मेरे इस देश में आकर इस को अशुद्ध किया और मेरे ८ इस निज भाग को घिनौना कर दिया। याजक भी न पूछते थे कि यहोवा कहां है और जो व्यवस्था से काम रखते थे वे मुझ को जानते न थे फिर चरवाहों ने मुझ से बलवा किया और नबियों ने बाल देवता के नाम से नबूवत किई ९ और निष्फल बातों के पीछे चले थे। इस कारण यहोवा की यह वाणी है कि मैं फिर तुम्हारा मुकद्दमा चलाऊंगा और तुम्हारे बेटे १० पोतों का भी चलाऊंगा। कित्तियों के द्वीपों में पार उतरके देखो और केदार में दूत भेजकर भली भांति विचारो और देखो कि ऐसा काम ११ कहीं हुआ है कि नहीं। क्या किसी जाति ने अपने देवताओं को जो परमेश्वर नहीं हैं बदल दिया पर मेरी प्रजा ने अपनी महिमा को १२ निकम्मी वस्तु से बदल दिया है। यहोवा की यह वाणी है कि इस कारण चाहिये था कि आकाश चकित होता और बहुत ही थरथराता १३ और बहुत सूख भी जाता[1]। क्योंकि मेरी प्रजा ने दो बुराइयां किई हैं उन्हों ने मुझ बहते जल के सोते को त्याग दिया और उन्हों ने हौद बना लिये बरन ऐसे हौद जो फट गये हैं और १४ उन में जल नहीं ठहरता। क्या इस्राएल दास है क्या वह घर में जन्मा हुआ दास है[2] फिर १५ वह क्यों लूटा गया है। जवान सिंहों ने उस के विरुद्ध गरजकर नाद किया उन्हों ने उस के देश

(१) मूल में. इस कारण हे आकाश चकित हो रोमांचित हो और बहुत सूख जा। (२) वा. क्या इस्राएल दास है क्या वह घर में उत्पन्न हुआ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


को उजाड़ दिया और उस के नगरों को ऐसा फूंक दिया कि उन में कोई नहीं रह गया। १६ और नोप और तहपन्हेस के निवासी तेरे देश १७ की उपज[१] चट कर गये हैं। क्या यह तेरी ही करनी का फल नहीं क्योंकि जब तेरा परमेश्वर यहोवा तुझे मार्ग में लिये चलता था तब तू ने १८ उस को छोड़ दिया। और अब तुझे मिस्र के मार्ग से क्या काम है कि तू सीहोर[२] का जल पीए और तुझे अश्शूर के मार्ग से भी क्या १९ काम कि तू महानद का जल पीए। तेरी बुराई के कारण तेरी ताड़ना होगी और हट जाने से तू डांटी जाती है सो निश्चय करके देख कि तू ने जो अपने परमेश्वर यहोवा को त्याग दिया और तुझे मेरा भय नहीं रहा सो बुरी और कड़वी बात है प्रभु सेनाओं के यहोवा की यही २० वाणी है। मैं ने तो कब ही तेरा जूआ तोड़ डाला और तेरे बन्धन खोले पर तू ने कहा कि मैं सेवा न करूंगी और सब ऊंचे ऊंचे टीलों पर और सब हरे पेड़ों के तले तू व्यभि- २१ चारिन का सा काम करती रही। मैं ने तो तुझे उत्तम जाति की दाखलता और सच्चाई का बीज करके रोपा[३] फिर तू क्यों मेरे देखने में पराये देश की निकम्मी दाखलता की शाखाएं २२ बन गई है। चाहे तू अपने को सज्जी से धोये और बहुत सा साबुन भी काम में ले आए तौभी तेरे अधर्म्म का दाग मेरे साम्हने पक्का बना २३ रहेगा प्रभु यहोवा की यही वाणी है। तू क्योंकर कह सकती है कि मैं अशुद्ध नहीं मैं बाल देवताओं के पीछे नहीं चली तू तराई में की अपनी चाल देख और जान कि तू ने क्या किया है। तू वेग से चलनेहारी और इधर उधर फिरने- २४ हारी सांड़नी है, जंगल में पली हुई और कामातुर होकर वायु सूंघनेहारी बनैली गदही जब काम के वश होती तब कौन उस को लौटा सकता है जितने उस को ढूंढ़ेंगे सो व्यर्थ परिश्रम न करेंगे क्योंकि वे उस को उस के ऋतु में[४] २५ पाएंगे। तू नंगे पांव और गला सुखाए न रह। पर तू ने कहा है कि नहीं ऐसा तो नहीं हो सकता क्योंकि मेरा प्रेम दूसरों से लग गया है २६ सो उन के पीछे चलती रहूंगी। जैसा चोर पकड़े जाने पर लज्जित होता है वैसा ही इस्राएल का घराना राजाओं हाकिमों याजकों और नबियों समेत लज्जित होता है। वे काठ से २७ कहते हैं कि तू मेरा बाप है और पत्थर से कहते हैं कि तू मुझे जनी है इस प्रकार उन्हों ने मेरी ओर मुंह नहीं पीठ ही फेरी है। पर विपत्ति के समय वे कहेंगे कि उठकर हमें बचा। पर जो २८ देवता तू ने बना लिये हैं सो कहां रहे क्योंकि हे यहूदा तेरे देवता तेरे नगरों के बराबर बहुत हैं यदि वे तेरी विपत्ति के समय तुझे बचा सकते हैं तो अभी उठें॥

तुम मेरे संग क्यों वादविवाद करोगे तुम २९ सभों ने मुझ से बलवा किया है यहोवा की यही वाणी है। मैं ने व्यर्थ ही तुम्हारे बेटों को दुःख ३० दिया उन्हों ने ताड़ना से भी नहीं माना तुम ने अपने नबियों को अपनी तलवार से ऐसा काट डाला है जैसा सिंह नाश[१] करता है। हे ३१ इस समय के लोगो यहोवा के इस वचन को सोचो कि क्या मैं इस्राएल के लिये जंगल वा घोर अन्धकार का देश बना हूं मेरी प्रजा क्यों कहती है कि हम जो छूटे हैं सो तेरे पास फिर न आएंगे। क्या कुमारी अपने सिंगार वा ३२ दुल्हिन अपना पटुका भूल सकती तौभी मेरी प्रजा ने मुझे अनगिनित दिनों से बिसरा दिया है। प्रेम लगाने के लिये तू कैसी सुन्दर चाल ३३ चलती है तू ने बुरी स्त्रियों को भी अपनी सी चाल सिखाई है। फिर तेरे घांघरे में निर्दोष ३४ दरिद्र लोगों के लोहू का चिन्ह पाया जाता है तू ने उन्हें सेंध मारते नहीं पाया पर इन सब के कारण उन्हें वध किया। तौभी तू कहती है ३५ कि मैं तो निर्दोष हूं निश्चय उस का कोप मुझ पर से उतरा होगा सुन तू जो कहती है कि मैं ने पाप नहीं किया इस लिये मैं तुझ से मुकद्दमा लड़ूंगा। तू क्यों नया मार्ग पकड़ने के लिये ३६ इतनी डांवाडोल फिरती है जैसे अश्शूरियों से तेरी आशा टूटी वैसे ही मिस्रियों से भी टूटेगी। वहां से भी तू सिर पर हाथ रक्खे ३७ हुए यों ही चली आएगी क्योंकि जिन पर तू ने भरोसा रक्खा है यहोवा ने उन को निकम्मा ठहराया है और तेरा प्रयोजन उन के कारण सफल न होगा॥

(१) मूल में. तेरा चोखडा। (२) अर्थात. नील नदी। (३) मूल में. मैं ने तुझे उत्तम जाति की दाखलता बिल्कुल सच्चा बीज लगाया। (४) मूल में. अपने महीने में।

(१) मूल में. तुम्हारी तलवार ने नाशक की नाईं।


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३. कहते हैं कि यदि कोई अपनी स्त्री को त्याग दे और वह उस के पास से जाकर दूसरे पुरुष की हो जाए तो क्या वह उस के पास फिर लौटेगा क्या वह देश अति अशुद्ध न हो जाएगा। यहोवा की यह वाणी है कि तू ने बहुत से यारों के साथ व्यभिचार तो २ किया है तौभी तू मेरे पास फिर आ। मुण्डे टीलों की ओर आंखें उठाकर देख कि ऐसा कौन स्थान है जहां तू ने कुकर्म्म न किया हो मार्गों में तू ऐसी बैठी हुई थी जैसे अरबी जंगल में और तू ने अपने देश को व्यभिचार आदि बुराइयों ३ से अशुद्ध किया है। इसी कारण झड़ियां और बरसात की पिछली वर्षा नहीं हुई इस पर भी तेरा माथा वेश्या का सा है तू लजाने जानती ४ ही नहीं[1]। क्या तू अब से मुझे पुकारकर न कहने लगेगी कि हे मेरे पिता तू ही मेरी ५ जवानी का रखवाल है। क्या वह मन में सदा क्रोध रक्खे रहेगा क्या वह उस को सदा बनाये रहेगा। तू ने ऐसा कहा तो है पर बुरे काम प्रबलता के साथ किये हैं॥

६ फिर योशिय्याह राजा के दिनों में यहोवा ने मुझ से यह भी कहा कि क्या तू ने देखा है कि संग छोड़नेहारी इस्राएल ने क्या किया है उस ने तो सब ऊंचे पहाड़ों पर और सब हरे पेड़ों के तले जा जाकर व्यभिचार किया है। ७ और जब वह ये सब काम कर चुकी थी तब मैं ने कहा यह मेरी ओर फिरेगी पर वह न फिरी और उस की विश्वासघातिन बहिन यहूदा ने ८ यह देखा। फिर मैं ने देखा कि जब मैं ने संग छोड़नेहारी इस्राएल को उस के व्यभिचार करने के कारण त्यागकर त्यागपत्र दिया तब उस की विश्वासघातिन बहिन यहूदा न डरी ९ बरन जाकर आप भी व्यभिचारिन बनी। और उस के निर्लज्ज व्यभिचारिन होने के कारण देश भी अशुद्ध हो गया और उस ने पत्थर और १० काठ के साथ भी व्यभिचार किया था। इतने पर भी उस की विश्वासघातिन बहिन यहूदा सारे मन से नहीं पर कपट से मेरी ओर फिरी ११ यहोवा की यही वाणी है। और यहोवा ने मुझ से कहा संग छोड़नेहारी इस्राएल विश्वास-१२ घातिन यहूदा से कम दोषी निकली है। तू जाकर उत्तर दिशा में ये बातें प्रचारकर कह कि यहोवा की यह वाणी है कि हे संग छोड़नेहारी इस्राएल लौट आ तब मैं तुझ पर कोप की दृष्टि न रक्खूंगा क्योंकि यहोवा की यह वाणी है कि मैं करुणामय हूं मैं सदा लों क्रोध रक्खे न रहूंगा। १३ यहोवा की यह वाणी है कि केवल अपना यह अधर्म्म मान ले कि तू अपने परमेश्वर यहोवा से फिर गई और सब हरे पेड़ों के तले इधर उधर दूसरों के पास गई मेरी नहीं सुनी। १४ यहोवा की यह वाणी है कि हे संग छोड़नेहारे लड़को लौट आओ क्योंकि मैं तुम्हारा स्वामी हूं और मैं तुम्हारे नगर पीछे एक और कुल पीछे दो लेकर सिय्योन में पहुंचा दूंगा। १५ और मैं तुम्हारे ऊपर अपने मन के अनुसार चरवाहे ठहराऊंगा जो ज्ञान और बुद्धि से तुम्हें चरा-१६ एंगे। और यहोवा की यह भी वाणी है कि उन दिनों में जब तुम इस देश में बढ़ोगे और फूलो फलोगे तब लोग फिर यहोवा की वाचा का संदूक ऐसा न कहेंगे और न वह सुधि वा स्मरण में आएगा न लोग उस के न रहने से चिन्ता करेंगे और न वह फिर से बनाया १७ जाएगा। उस समय यरूशलेम यहोवा का सिंहासन कहाएगी और सब जातियां उसी यरूशलेम में मेरे नाम के निमित्त इकट्ठी हुआ करेंगी और वे फिर अपने बुरे मन के हठ पर १८ न चलेंगी। उन दिनों में यहूदा का घराना इस्राएल के घराने के साथ चलेगा और वे दोनों मिलकर उत्तर के देश से इस देश में आएंगे जिसे मैं ने उन के पितरों को निज १९ भाग करके दिया था। पर मैं ने सोचा कि मैं तुझे क्योंकर लड़कों में गिनकर वह मनभावना देश जो सब जातियों के देशों का शिरोमणि है दे सकता हूं तब मैं ने सोचा कि तू मुझे पिता कहेगी और मेरे पीछे हो लेना न छोड़ेगी। २० इस में तो सन्देह नहीं कि जैसे स्त्री अपने प्रिय से फिर जाती है वैसे ही हे इस्राएल के घराने तू मुझ से फिर गया है यहोवा की यही वाणी २१ है। मुंडे टीलों पर से इस्राएलियों के रोने और गिड़गिड़ाने का शब्द सुनाई देता है क्योंकि वे टेढ़ी चाल चले और अपने परमेश्वर यहोवा २२ को भूल गये हैं। हे संग छोड़नेहारे लड़को लौट आओ मैं तुम्हारा संग छोड़ना दूर[1]

(१) मूल में. लजाने को नकारा।

(१) मूल में, चंगा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



करूंगा । देख हम तेरे पास आये हैं क्योंकि तू २३ हमारा परमेश्वर यहोवा है । निश्चय पहाड़ों और पहाड़ियों पर जो कोलाहल होता है सो व्यर्थ ही है निश्चय इस्राएल का उद्धार हमारे २४ परमेश्वर यहोवा ही से है । वह आशा तोड़नेहारी वस्तु हमारे बचपन से हमारे पुरखाओं की कमाई अर्थात उन की भेड़बकरी और गाय बैल और उन के बेटे बेटियों को भी खाती २५ आई है । हम लज्जा के साथ लेट जाएं और हमारा संकोच हमारी ओढ़नी बने क्योंकि हमारे पुरखा और हम भी बचपन से लेकर आज के दिन लों अपने परमेश्वर यहोवा के विरुद्ध पाप करते आये हैं और अपने परमेश्वर यहोवा को बात हम ने नहीं मानी ॥

**४. यहोवा** की यह वाणी है कि हे इस्राएल यदि तू फिरना चाहता है तो मेरी ओर फिर और यदि तू घिनौनी वस्तुओं को मेरे साम्हने से दूर करे २ तो तुझे मारा मारा फिरना न पड़ेगा । और तू सच्चाई और न्याय और धर्म्म से यहोवा के जीवन की किरिया खाएगा और अन्यजातियां अपने अपने को उसी के कारण धन्य गिनेंगी और उसी के विषय बड़ाई मारेंगी ॥

३ फिर यहोवा ने यहूदा और यरूशलेम के लोगों से यों कहा कि अपनी पड़ती भूमि में हल जोतो और कटीले झाड़ों के बीच में बीज ४ मत बोओ । हे यहूदा के लोगो और यरूशलेम के निवासियो यहोवा के लिये अपना खतना करो और अपने मन की खलड़ी दूर करो नहीं तो तुम्हारे बुरे कामों के कारण मेरा कोप आग की नाईं भड़केगा और ऐसा जलता रहेगा कि ५ कोई उसे बुझा न सकेगा । यहूदा में यह प्रचार करो और यरूशलेम नगर में यह सुनाओ कि देश भर में नरसिंगा फूंको और गला खोलकर यह पुकारो कि आओ हम इकट्ठे हों और गढ़वाले नगरों में जाएं । ६ सिय्योन के मार्ग में झंडा खड़ा करो अपना सामान बटोरके भागो खड़े मत रहो क्योंकि मैं उत्तर की दिशा से विपत्ति ७ और सत्यानाश ले आया चाहता हूं । सिंह अपनी झाड़ी से निकला अर्थात जाति जाति का नाश करनेहारा चढ़ाई करके आ रहा है वह तो कूच करके अपने स्थान से इस लिये निकला है कि तुम्हारे देश को उजाड़ दे और तुम्हारे नगरों को ऐसे सूने कर दे कि उन में कोई भी न रह ८ जाए । इस कारण कमर में टाट बांधो विलाप और हाय हाय करो क्योंकि यहोवा का भड़का ९ हुआ कोप हम पर से नहीं उतरा । और यहोवा की यह भी वाणी है कि उस समय राजा और हाकिमों का कलेजा कांप उठेगा और याजक चकित होंगे और नबी अचंभित हो जाएंगे ॥

१० तब मैं ने कहा हाय प्रभु यहोवा तू ने तो यह कहकर कि तुम को शान्ति मिलेगी निश्चय अपनी इस प्रजा को और यरूशलेम को भी बड़ा धोखा दिया है क्योंकि तलवार प्राण लों ११ छेदने पर है । उस समय तेरी इस प्रजा से और यरूशलेम से भी कहा जाएगा कि जंगल में के मुण्डे टीलों पर से प्रजा के लोगों की ओर[1] लूह बह रही है सो ऐसी वायु नहीं जिस से ओसाना १२ वा फरछाना हो, पर ऐसे कामों के लिये अधिक प्रचण्ड वायु मेरे निमित्त बहेगी अब मैं उन १३ को दण्ड मिलने की आज्ञा दूंगा । देखो वह बादलों की नाईं चढ़ाई करके आ रहा है उस के रथ बवण्डर के समान और उस के घोड़े उकाबों से अधिक वेग चलते हैं हम पर हाय १४ कि हम नाश हुए । हे यरूशलेम अपना मन बुराई से धो कि तुम्हारा उद्धार हो जाए तुम १५ अनर्थ कल्पनाएं कब लों करते रहोगे[2] । क्योंकि दान नगर से शब्द सुन पड़ता है और एप्रैम के पहाड़ी देश से विपत्ति का समाचार सुनाई १६ देता है । अन्यजातियों में इस की चर्चा करो यरूशलेम के विरुद्ध भी इस का समाचार सुनाओ कि घेरनेहारे[3] दूर देश से आकर यहूदा १७ के नगरों के विरुद्ध ललकार रहे हैं । वे खेत के रखवालों की नाईं उस के चारों ओर से घेर रहे हैं क्योंकि वह मुझ से फिर गई है यहोवा १८ की यही वाणी है । ये तेरी चाल और कामों का फल है तेरी यह दुष्टता दुखदाई है कि इस से तेरा हृदय छिद जाता है ॥

१९ हाय हाय[4] मेरा हृदय भीतर भीतर तड़पता और मेरा मन घबराता है मैं चुप नहीं रह सकता क्योंकि हे मेरे जीव नरसिंगे का शब्द २० और युद्ध की ललकार तुझ लों पहुंची है । नाश

(१) मूल में. मेरी प्रजा की बेटी की ओर । (२) मूल में. कब लों तुझ में बनी रहेंगी । (३) मूल में. पहरुए । (४) मूल में. मेरी अन्तरियां मेरी ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



पर नाश का समाचार आता है अब सारा देश लूटा गया है मेरे डेरे अचानक और मेरे तंबू २१ एका एक लूटे गये हैं। मुझे और कितने दिन लों उन का झण्डा देखना और नरसिंगे का २२ शब्द सुनना पड़ेगा। क्योंकि मेरी प्रजा मूढ़ है वे मुझ को नहीं जानते वे ऐसे मूर्ख लड़के हैं कि उन को कुछ भी समझ नहीं है बुराई करने को तो वे बुद्धिमान हैं पर भलाई करना नहीं जानते॥

२३ मैं ने पृथिवी को देखा कि वह सूनी और सुनसान पड़ी है और आकाश को कि उस में २४ ज्योति नहीं रही। मैं ने पहाड़ों को देखा कि वे हिल रहे और सब पहाड़ियों को कि वे डोल २५ रही हैं। फिर मैं क्या देखता हूं कि कोई मनुष्य २६ नहीं रहा सब पक्षी भी उड़ गये हैं। फिर मैं क्या देखता हूं कि उपजाऊ देश जंगल और यहोवा के प्रताप और उस भड़के हुए कोप के कारण उस के सारे नगर खंडहर हो गये हैं। २७ क्योंकि यहोवा ने यह बताया कि सारा देश उजाड़ हो जाएगा तौभी मैं उस का अंत न २८ कर डालूंगा। इस कारण पृथिवी विलाप करेगी और आकाश शोक का काला वस्त्र पहिनेगा क्योंकि मैं ने ऐसा ही करना ठाना और कहा भी है और इस से नहीं पछताया और न अपने प्रण को छोडूंगा॥

२९ इस सारे नगर के लोग सवारों और धनुर्धारियों का कोलाहल सुनकर भाग जाते हैं वे झाड़ियों में घुस जाते और चटानों पर चढ़ जाते हैं सब नगर निर्जन हो गये और उन में ३० कोई न रहा। तू जब उजड़ेगी तब क्या करेगी चाहे तू लाही रंग के वस्त्र पहिने और सोने के आभूषण धारण करे और अपनी आंखों में अंजन लगाए पर तू व्यर्थ ही अपना सिंगार करेगी क्योंकि तेरे यार तुझे निकम्मी जानते ३१ और तेरे प्राण के खोजी हैं। मैं ने जननेहारी का सा शब्द पहिलौठा जनती हुई स्त्री की सी चिल्लाहट सुनी है यह सिय्योन की बेटी का शब्द है वह हांफती और हाथ फैलाये हुए यों कहती है कि हाय मुझ पर मैं हत्यारों के हाथ पड़कर मूर्छित हो चली हूं॥

**५. यरूशलेम** की सड़कों में इधर उधर दौड़कर देखो और उस के चौकों में ढूंढ़ो यदि ऐसा कोई मिल सकता है जो न्याय से काम करे और सच्चाई का खोजी हो तो मैं उस का पाप क्षमा करूंगा। २ यद्यपि उस के निवासी यहोवा के जीवन की सों ऐसा कहते हैं तौभी निश्चय वे झूठी किरिया खाते हैं॥

३ हे यहोवा क्या तू सच्चाई पर दृष्टि नहीं लगाता तू ने उन को दुःख दिया पर वे शोकित नहीं हुए तू ने उन का नाश किया पर उन्हों ने ताड़ना से नहीं माना उन्हों ने अपना मन चटान से भी अधिक कड़ा किया और फिरने ४ को नकारा है। फिर मैं ने सोचा कि ये लोग तो कंगाल और अबोध हैं ये यहोवा का मार्ग और ५ अपने परमेश्वर का नियम नहीं जानते। सो मैं बड़े लोगों के पास जाकर उन को सुनाऊंगा क्योंकि वे तो यहोवा का मार्ग और अपने परमेश्वर का नियम जानते होंगे पर उन्हीं ने मिलकर जूए को तोड़ दिया और बंधनों को खोल डाला है॥

६ इस कारण सिंह वन में से आकर उन्हें मार डालेगा और निर्जल देश का भेड़िया उन को नाश करेगा और चीता उन के नगरों के पास घात लगाये रहेगा और जो कोई उन से निकले सो फाड़ा जाएगा इस कारण से कि उन के अपराध बढ़ गये और वे मुझ से बहुत ही दूर हट ७ गये हैं। मैं किस प्रकार से तेरा पाप क्षमा करूं तेरे लोगों ने[1] मुझ को छोड़कर उन की किरिया खाई है जो परमेश्वर नहीं हैं और जब मैं ने उन का पेट भर दिया तब उन्हों ने व्यभिचार किया और वेश्याओं के घरों में भीड़ की भीड़ ८ जाते थे। वे खिलाये हुये और घूमते फिरते घोड़ों के समान हुए वे अपने अपने पड़ोसी की ९ स्त्री के लिये हिनहिनाने लगे। यहोवा की यह वाणी है कि क्या मैं ऐसे कामों का दण्ड न दूं क्या मैं ऐसी जाति से अपना पलटा न लूं। १० शहरपनाह पर चढ़ाई करके नाश तो करो तौभी उस का अन्त मत कर डालो उस को जड़ तो रहने दो पर उस की डालियों को तोड़कर फेंक ११ दो क्योंकि वे यहोवा की नहीं हैं। यहोवा की यह वाणी है कि इस्राएल और यहूदा के घरानों १२ ने मुझ से बड़ा ही विश्वासघात किया है। उन्हों ने यहोवा की बातें झुठलाकर कहा कि यह वह नहीं है विपत्ति हम पर न पड़ेगी और हम न

(१) मूल में, तेरे लड़के।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

१३ तो तलवार को और न महंगी को देखेंगे। और नबी हवा हो जाएंगे और उन में ईश्वर का वचन नहीं सो उन के साथ ऐसा ही किया १४ जाएगा। इस कारण सेनाओं का परमेश्वर यहोवा यों कहता है कि ये लोग जो ऐसा कहते हैं इस लिये देख मैं अपने वचन तेरे मुंह में आग और यह प्रजा काठ बनाता हूं और वह उन्हें १५ खाएगी। यहोवा की यह वाणी है कि हे इस्राएल के घराने सुन मैं तुम्हारे विरुद्ध दूर से ऐसी जाति की चढ़ाई कराऊंगा जो सामर्थी और प्राचीन जाति है और उस की भाषा तुम न समझोगे और न जानोगे कि वे लोग क्या कह १६ रहे हैं। उन का तर्कश खुली कबर सा है और १७ वे सब के सब शूरवीर हैं। वे तुम्हारे पक्के खेत और भोजनवस्तुएं खा जाएंगे जो तुम्हारे बेटे बेटियों के खाने के लिये होतीं वे तुम्हारी भेड़ बकरियों और गाय बैलों को खा डालेंगे वे तुम्हारी दाखों और अंजीरों को खा जाएंगे और जिन गढ़वाले नगरों पर तुम भरोसा रखते १८ हो उन्हें वे तलवार के बल से गिरा देंगे। तौभी यहोवा की यह वाणी है कि उन दिनों में भी १९ मैं तुम्हारा अन्त न कर डालूंगा। सो जब तुम पूछोगे कि हमारे परमेश्वर यहोवा ने हम से ये सब काम किस के पलटे में किये हैं तब तू उन से कहना कि जिस प्रकार से तुम ने मुझ को त्यागकर दूसरे देवताओं की सेवा अपने देश में किई है उसी प्रकार से तुम को पराये देश में परदेशियों की सेवा करनी पड़ेगी॥

२० याकूब के घराने में यह प्रचार करो और २१ यहूदा में यह सुनाओ, हे मूर्ख और निर्बुद्धि लोगो तुम जो आंखें रहते हुए नहीं देखते और कान रहते हुए नहीं सुनते यह सुनो। २२ यहोवा की यह वाणी है कि क्या तुम लोग मेरा भय नहीं मानते मैं ने तो बालू को समुद्र का सिवाना ठहराकर युग युग का ऐसा विधान किया कि वह उस को न लांघे, जब जब उस की लहरें उठें तब तब वे प्रबल न होएं और जब जब गरजें तब तब वे उस को न लांघें फिर २३ क्या तुम मेरे साम्हने नहीं थरथराते। पर इस प्रजा के हठीला और बलवा करनेहारा मन है २४ वे हठ करके चले गये हैं। फिर वे मन में इतना भी नहीं सोचते कि हमारा परमेश्वर यहोवा तो बरसात के आदि और अन्त दोनों समयों का जल समय पर बरसाता और कटनी के नियत अठवारे हमारे लिये रखता है सो हम उस का भय मानें। पर वे तुम्हारे अधर्म्म के २५ कामों ही के कारण रुक गये और तुम्हारे पापों के हेतु तुम्हारी भलाई नहीं होती[1]। मेरी प्रजा २६ में दुष्ट लोग भी पाये जाते हैं जैसे चिड़ीमार ताक में रहते हैं वैसे ही वे भी घात लगाये रहते हैं वे फंदा लगाकर मनुष्यों को अपने वश में कर लेते हैं। जैसा पिंजरा चिड़ियाओं से २७ भरापूरा होता है वैसे ही उन के घर छल से भरे पूरे रहते हैं इसी प्रकार से वे बढ़ गये और धनी हो गये हैं। वे मोटे चिकने हो गये हैं वे २८ बुरे कामों में सीमा को लांघ गये हैं वे न्याय और विशेष करके बपमूओं का न्याय नहीं चुकाते इस से उन का काम सफल नहीं होता फिर वे कंगालों का हक नहीं दिलाते। सो २९ यहोवा की यह वाणी है कि क्या मैं इन बातों का दण्ड न दूं क्या मैं ऐसी जाति से पलटा न लूं॥

देश में ऐसा काम होता है जिस से चकित ३० और रोमांचित होना चाहिये। नबी तो झूठ- ३१ मूठ नबूवत करते हैं और याजक उन के सहारे से प्रभुता करते हैं और मेरी प्रजा को यह भावता भी है सो इस के अन्त में तुम क्या करोगे॥

**६. हे** बिन्यामीनियो यरूशलेम में से अपना अपना सामान लेकर भागो और तको में नरसिंगा फूंको और बेथक्केरेम पर झण्डा खड़ा करो क्योंकि उत्तर की दिशा से आनेहारी विपत्ति और बड़ा बिगाड़ दिखाई देता है। सुन्दर और सुकुमार सिय्योन को मैं २ नाश करने पर हूं। चरवाहे अपनी अपनी भेड़ ३ बकरियां संग लिये हुए उस पर चढ़ाई करके उस के चारों ओर अपने तंबू खड़े करेंगे और अपने अपने पास की घास चरा लेंगे। आओ ४ उस के विरुद्ध युद्ध की तैयारी करो उठो हम दो पहर को चढ़ाई करें हाय हाय दिन ढलने लगा और सांझ की परछाईं लम्बी हो चली है। उठो हम रात ही रात चढ़ाई करें और उस के ५ महलों को नाश करें। सेनाओं का यहोवा तुम ६ से कहता है कि वृक्ष काट काटकर यरूशलेम के विरुद्ध धुस बांधो यह वही नगर है जिस

(१) मूल में - तुम्हारे अधर्म्मों ने इन्हें मोड़ा और तुम्हारे पापों ने भलाई तुम से रोकी।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons Dev Prayag. Digitized by eGangotri

का दण्ड हुआ चाहता इस में अन्धेर ही ७ अन्धेर भरा हुआ है। जैसा कूंए में से नित्य नया जल निकला करता है वैसा ही इस नगर में नित्य नई बुराई निकलती है इस में उत्पात और उपद्रव का कोलाहल मचा करता है चोट और मारपीट मेरे देखने में निरन्तर आता है। ८ हे यरूशलेम ताड़ना से मान ले नहीं तो तू मेरे जीव से उतर जाएगी और मैं तुझ को ९ उजाड़कर निर्जन कर डालूंगा। सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि दाखलता की नाईं इस्राएल के बचे हुए सब तोड़े जाएंगे दाख के तोड़नेहारे की नाईं उस लता की डालियों पर फिर फिर हाथ लगा॥

१० मैं किस से बोलूं और चिताकर कहूं कि वह माने। देख ये ऊंचा सुनते हैं[1] और ध्यान भी नहीं दे सकते देख वे यहोवा के वचन की निन्दा ११ करते और उस को नहीं चाहते। इस कारण यहोवा का कोप मेरे मन में भर दिया गया और मैं उसे रोकते रोकते उकता गया उसे सड़क पर के बच्चों और जवानों की सभा में भड़का[2] दे क्योंकि स्त्री पुरुष अधेड़ बूढ़ा सब १२ के सब पकड़े जाएंगे। और यहोवा की यह वाणी है कि उन लोगों के घर और खेत और स्त्रियां सब औरों की हो जाएंगी क्योंकि मैं १३ इस देश के रहनेहारों पर हाथ बढ़ाऊंगा। क्योंकि छोटे से लेकर बड़े तक वे सब के सब लालची हैं और क्या नबी क्या याजक वे सब के सब छल १४ से काम करते हैं। और उन्हों ने शांति है शांति ऐसा कह कहकर मेरी प्रजा[3] के घाव को ऊपर ही ऊपर चंगा किया पर शांति कुछ भी नहीं। १५ क्या वे घिनौना काम करके लज्जा गये। नहीं वे कुछ भी नहीं लजाये वे लजाना जानते ही नहीं इस कारण जब और लोग नीचा खाएंगे तब वे भी नीचा खाएंगे और जब मैं उन को दण्ड देने लगूं तब वे ठोकर खाकर गिरेंगे यहोवा का यही वचन है॥

१६ यहोवा यों भी कहता है कि सड़कों पर खड़े होकर देखो और पूछो कि प्राचीन काल का अच्छा मार्ग कौन सा है उसी में चलो और तुम अपने अपने मन में चैन पाओगे। पर उन्हों १७ ने कहा हम न चलेंगे। फिर मैं ने तुम्हारे लिये पहरुए बैठाकर कहा है नरसिंगे का शब्द ध्यान से सुनो। पर उन्हों ने कहा है हम न सुनेंगे। १८ इस लिये हे अन्यजातियो सुनो और हे मण्डली देख कि इन लोगों में क्या हो रहा है। १९ हे पृथिवी सुन और देख कि मैं इस जाति पर वह विपत्ति ले आऊंगा जो उन की कल्पनाओं का फल है क्योंकि इन्हों ने मेरे वचनों पर ध्यान नहीं लगाया और मेरी शिक्षा को इन्हों ने निकम्मी २० जाना है। मेरे लिये लोबान जो शबा से और सुगन्धित नरकट जो दूर देश से आता है इस का क्या प्रयोजन है तुम्हारे होमबलियों से मैं प्रसन्न नहीं होता और न तुम्हारे मेलबलि मुझे मीठे २१ लगते हैं। इस कारण यहोवा ने यों कहा है कि सुनो मैं इस प्रजा के आगे ठोकर रखूंगा और बाप बेटा पड़ोसी और संगी वे सब के सब ठोकर खाकर नाश होंगे॥

२२ यहोवा यों कहता है कि देखो उत्तर से बरन पृथिवी की छोर से एक बड़ी जाति के लोग २३ इस देश पर उभारे जाएंगे। वे धनुष और बर्छी धारण किये आएंगे वे क्रूर और निर्दय हैं और जब वे बोलते तब मानो समुद्र गरजता है वे घोड़ों पर चढ़े हुए आएंगे हे सिय्योन[1] वे वीर की नाईं हथियार बन्द होकर[2] तुझ पर २४ चढ़ाई करेंगे। इस का समाचार सुनते ही हमारे हाथ ढीले पड़ गये हैं हम संकट में पड़े हैं जननेहारी की सी पीड़ हम को उठी है। २५ मैदान में मत निकल जाओ मार्ग में भी न चलो क्योंकि वहां शत्रु की तलवार और चारों २६ ओर भय देख पड़ता है। सो हे मेरी प्रजा[3] कमर में टाट बांध और राख में लोट जैसा विलाप एकलौते पुत्र के लिये होता है वैसा ही बड़ा शोकमय विलाप कर क्योंकि नाश करनेहारा हम पर अचानक आ पड़ेगा॥

२७ मैं ने तुझ को अपनी प्रजा के बीच गुम्मट २८ वा गढ़ इस लिये ठहरा दिया कि तू उन की चाल परखे और जान ले। वे सब बहुत ही हठीले हैं वे लुतराई करते फिरते हैं उन सभों की चाल बिगड़ी है वे निरा ताम्बा और २९ लोहा ही निकले हैं। धौंकनी जल गई शीशा आग में जल गया सो ढालनेहारे ने व्यर्थ ही ३० ढाला है बुरे लोग निकाले नहीं गये। उन का

(१) मूल में. उन का कान खतनारहित है। (२) मूल में. उंडेल। (३) मूल में. मेरी प्रजा की पुत्री।

(१) मूल में. हे सिय्योन की बेटी। (२) मूल में. जैसा युद्ध के लिये पुरुष। (३) मूल में. प्रजा की पुत्री।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


नाम खोटी चांदी पड़ेगा क्योंकि यहोवा ने उन को खोटा पाया है ॥

७. जो वचन यहोवा की ओर से यिर्मयाह के पास पहुंचा सो यह है कि, २ यहोवा के भवन के फाटक में खड़ा हो यह वचन प्रचारकर कह कि हे सब यहूदियो तुम जो यहोवा को दण्डवत करने के लिये इन फाटकों से प्रवेश ३ करते हो सो यहोवा का वचन सुनो। सेनाओं का यहोवा जो इस्राएल का परमेश्वर है सो यों कहता है कि अपनी अपनी चाल और काम सुधारो तब मैं तुम को इस स्थान में बसे रहने दूंगा। ४ झूठी बातों पर भरोसा रखकर मत कहो कि यहोवा का मन्दिर ये हैं यहोवा का मन्दिर ५ यहोवा का मन्दिर। यदि तुम सचमुच अपनी अपनी चाल और काम सुधारो और सचमुच ६ मनुष्य मनुष्य के बीच न्याय करो, और परदेशी और बपमूए और विधवा पर अंधेर न करो और इस स्थान में निर्दोष का खून न करो और दूसरे देवताओं के पीछे न चलो जिस से तुम्हारी ७ हानि होती है, तो मैं तुम को इस नगर में और इस देश में जो मैं ने तुम्हारे पितरों को दिया युग-८ युग बसा रहने दूंगा। सुनो तुम झूठी बातों पर जिन से कुछ लाभ नहीं हो सकता भरोसा रखते ९ हो। तुम जो चोरी हत्या और व्यभिचार करते और झूठी किरिया खाते और बाल देवता के लिये धूप जलाते और दूसरे देवताओं के पीछे १० जिन्हें तुम पहिले न जानते थे चलते हो, सो क्या उचित है कि तुम इस भवन में आओ जो मेरा कहावता है और मेरे साम्हने खड़े होकर कहो कि हम इस लिये छूट गये हैं कि ये सब ११ घिनौने काम करें। क्या यह भवन जो मेरा कहलाता है तुम्हारे लेखे डाकूओं की गुफा हो गया है मैं ही ने यह देखा है यहोवा की यही १२ वाणी है। मेरा जो स्थान शीलो में था जहां मैं ने पहिले अपने नाम का निवास ठहराया था वहां जाकर देखो कि मैं ने अपनी प्रजा इस्राएल की बुराई के कारण उस की क्या दशा कर दिई १३ है। सो अब यहोवा की यह वाणी है कि तुम तो ये सब काम करते आये हो और यद्यपि मैं तुम से बातें करता आया हूं बरन बड़े यत्न से[१] कहता आया हूं पर तुम ने नहीं सुना और यद्यपि मैं तुम्हें बुलाता आया हूं पर तुम नहीं १४ बोले, इस लिये यह भवन जो मेरा कहावता है जिस पर तुम भरोसा रखते हो और यह स्थान जो मैं ने तुम को और तुम्हारे पितरों को दिया १५ इन की दशा मैं शीलो की सी कर दूंगा। और जैसा मैं ने तुम्हारे सब भाइयों को अर्थात सारे एप्रैमियों को अपने साम्हने से दूर कर दिया है वैसा ही तुम को भी दूर कर दूंगा ॥

१६ तू इस प्रजा के लिये प्रार्थना मत कर न तो इन लोगों के लिये ऊंचे स्वर से प्रार्थना कर न मुझ से बिनती कर क्योंकि मैं तेरी न सुनूंगा। १७ क्या तू नहीं देखता कि ये लोग यहूदा के नगरों और यरूशलेम की सड़कों में क्या करते हैं। १८ देख लड़केबाले तो इंधन बटोरते और बाप आग बारते और स्त्रियां आटा गूंधती हैं कि मुझे रिसियाने को स्वर्ग की रानी के लिये रोटियां चढ़ाएं और दूसरे देवताओं के लिये १९ तपावन दें। यहोवा की यह वाणी है कि क्या वे मुझी को रिस दिलाते हैं क्या वे अपने ही को नहीं जिस से उन के मुंह पर सियाही छाए। २० सो प्रभु यहोवा ने यों कहा है कि क्या मनुष्य क्या पशु क्या मैदान के वृक्ष क्या भूमि की उपज उन सब पर जो इस स्थान में हैं मेरी कोप की आग भड़कने पर है और जलती भी रहेगी और कभी न बुझेगी ॥

२१ सेनाओं का यहोवा जो इस्राएल का परमेश्वर है सो यों कहता है कि अपने मेलबलियों में अपने होमबलि बढ़ाओ और मांस खाओ। २२ क्योंकि जिस समय मैं तुम्हारे पितरों को मिस्र देश में से निकाल ले आया उस समय मैं ने उन से होमबलि और मेलबलि के विषय कुछ आज्ञा २३ न दिई। मैं ने तो उन को यही आज्ञा दिई कि मेरी सुना करो तब मैं तुम्हारा परमेश्वर ठहरूंगा और तुम मेरी प्रजा ठहरोगे और जिस किसी मार्ग की मैं तुम्हें आज्ञा दूं उसी में चलो २४ तब तुम्हारा भला होगा। पर उन्हों ने मेरी न सुनी और न कान लगाया वे अपनी ही युक्तियों और अपने बुरे मन के हठ पर चलते रहे और आगे २५ न बढ़े पर पीछे हट गये। जिस समय तुम्हारे पुरखा मिस्र देश से निकले उस दिन से आज लों मैं तो अपने सारे दास नबियों को तुम्हारे पास लगातार बड़े यत्न से भेजता आया हूं। २६ पर उन्हों ने मेरी नहीं सुनी न कान लगाया उन्हों ने हठ किई और अपने पुरखाओं से बढ़कर बुराई किई है ॥

(१) मूल में. तड़के उठकर।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


२७ यह सब बातें उन से कह तो सही पर वे तेरी न सुनेंगे और उन को बुला तो सही पर
२८ वे न बोलेंगे। तब तू उन से कहना कि यह वही जाति है जो अपने परमेश्वर यहोवा की नहीं सुनती और ताड़ना से भी नहीं मानती सच्चाई नाश हो गई और उन के मुंह से दूर रही॥

२९ अपने बाल मुंड़ाकर फेंक दे और मुण्डे टीलों पर चढ़कर विलाप का गीत गा क्योंकि यहोवा ने इस समय के निवासियों पर कोप किया और उन्हें[1] निकम्मा जानकर त्याग दिया है।
३० यहोवा की यह वाणी है कि इस का कारण यह है कि यहूदियों ने वह किया है जो मेरे लेखे बुरा है जो भवन मेरा कहावता है उस में भी उन्हों ने अपनी घिनौनी वस्तुएं रखकर
३१ उसे अशुद्ध किया है। और उन्हों ने हिन्नोम-वंशियों की तराई में तोपेत नाम ऊंचे स्थान बनाकर अपने बेटे बेटियों को आग में जलाया है जिस की आज्ञा मैं ने कभी नहीं दिई और
३२ न वह मेरे मन में कभी आया। यहोवा की यह वाणी है कि ऐसे दिन इस लिये आते हैं कि वह तराई फिर न तो तोपेत की और न हिन्नोम-वंशी की कहाएगी घात ही की तराई कहाएगी और तोपेत में इतनी कबरें होंगी कि
३३ और स्थान न रहेगा। सो इन लोगों की लोथें आकाश के पक्षियों और मैदान के जीवजन्तुओं का आहार होंगी और उन का हांकनेहारा
३४ कोई न रहेगा। उस समय मैं ऐसा करूंगा कि यहूदा के नगरों और यरूशलेम की सड़कों में न तो हर्ष और आनन्द का शब्द सुन पड़ेगा और न दुल्हे वा दुल्हिन का क्योंकि देश उजाड़ ही उजाड़ हो जाएगा॥

## ८. यहोवा

की यह वाणी है कि उस समय यहूदा के राजाओं हाकिमों याजकों और नबियों और यरूशलेम के और और रहनेहारों की हड्डियां कबरों में से
२ निकाल कर, सूर्य्य चन्द्रमा और आकाश के सारे गण के साम्हने फैलाई जाएंगी क्योंकि वे उन्हीं से प्रेम रखते और उन्हीं की सेवा करते और उन्हीं के पीछे चलते और उन्हीं के पास जाया करते और उन्हीं को दण्डवत करते थे और वे न तो ढेर किई जाएंगी और न कबर में रक्खी जाएंगी बरन खाद के समान भूमि के ऊपर पड़ी रहेंगी।
३ और इस बुरे कुल में से जो लोग उन सब स्थानों में जिन में मैं उन को बरबस कर दूंगा रह जाएंगे सो जीवन से अधिक मृत्यु ही को चाहेंगे सेनाओं के यहोवा की यही वाणी है॥

४ फिर तू उन से यह कह कि यहोवा यों कहता है कि जब कोई गिरता तब क्या वह फिर नहीं उठता जब कोई भटक जाता तब
५ क्या वह लौट नहीं आता। फिर क्या कारण है कि ये यरूशलेमी लोग सदा अधिक अधिक दूर भटकते जाते हैं ये छल को नहीं छोड़ते और
६ लौटने को नकारते हैं। मैं ने ध्यान देकर सुना पर ये ठीक नहीं बोलते इन में से किसी ने अपनी बुराई से पछताकर नहीं कहा कि हाय मैं ने क्या किया है जैसा घोड़ा लड़ाई में वेग से दौड़ता है वैसे ही इन में से एक एक जन
७ अपनी दौड़ में दौड़ता है। आकाश का लग-लग अपने नियत समयों को जानता है और पिण्डुकी और सूपाबेना और सारस भी अपने आने का समय रखते हैं पर मेरी प्रजा यहोवा
८ का नियम नहीं जानती। तुम क्योंकर कह सकते हो कि हम तो बुद्धिमान हैं यहोवा की दिई हुई व्यवस्था हमारे पास है। पर उन के शास्त्रियों ने उस का झूठा विवरण लिखकर
९ उस को[1] झूठा बना दिया है। बुद्धिमान लज्जित हुए वे विस्मित हुए और पकड़े गये देखो उन्हों ने यहोवा के वचन को निकम्मा जाना है सो
१० बुद्धि उन में कहां रही। इस कारण मैं उन की स्त्रियों को दूसरे पुरुषों के और उनके खेत दूसरे अधिकारियों के वश कर दूंगा क्योंकि छोटे से लेकर बड़े लों वे सब के सब लालची हैं और क्या नबी क्या याजक वे सब के सब छल से काम
११ करते हैं। और उन्हों ने शांति है शांति ऐसा कह कहकर मेरी प्रजा[2] के घाव को ऊपर ही ऊपर चंगा
१२ किया पर शांति कुछ भी नहीं है। क्या वे घिनौना काम करके लजा गये नहीं वे कुछ भी नहीं लजाये वे लजाना जानते ही नहीं इस कारण जब और लोग नीचा खाएंगे तब वे भी नीचा खाएंगे और जब उन के दण्ड का समय आएगा तब वे ठोकर खाकर गिरेंगे यहोवा का यही वचन है।

(१) मूल में. यहोवा ने अपने जलजलाहट की पीढ़ी को।

(१) मूल में. शास्त्रियों के झूठे कलम ने उस को।
(२) मूल में. प्रजा की बेटी।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

१३ यहोवा की यह भी वाणी है कि मैं उन सभों का अन्त कर दूंगा न तो उन की दाखलताओं में दाख पाई जाएंगी और न अंजीर के वृक्ष में अंजीर, बरन उन के पत्ते भी सूख जाएंगे इस प्रकार जो कुछ मैं ने उन्हें दिया है सो उन १४ के पास से जाता रहेगा। हम क्यों बैठे हैं आओ हम चलकर गढ़वाले नगरों में इकट्ठे नाश हों क्योंकि हमारा परमेश्वर यहोवा हम को नाश किया चाहता है हम ने जो यहोवा के विरुद्ध पाप किया है इस लिये उस ने हम को विष १५ पिलाया है। हम शांति की बाट जोहते तो थे पर कुछ कल्याण नहीं मिला और अच्छी दशा के हो जाने की आशा तो करते थे पर घबरना ही १६ पड़ा है। घोड़ों का फुरकना दान से सुन पड़ता है और उन के बलवन्त घोड़ों के हिनहिनाने के शब्द से सारा देश कांप उठा और उन्हों ने आकर हमारे देश को और जो कुछ उस में है और हमारे नगर को वासियों समेत नाश १७ किया है। क्योंकि देखो मैं तुम्हारे बीच ऐसे सांप और नाग भेजूंगा जिन पर मंत्र न चलेगा और वे तुम को डसेंगे यहोवा की यही वाणी है॥

१८ हाय हाय इस शोक की दशा में मुझे शांति कहां से मिलेगी मेरा हृदय भीतर भीतर तड़- १९ पता है। क्योंकि मुझे अपने लोगों[१] की चिल्लाहट दूर के देश से सुनाई देती है कि क्या यहोवा सिय्योन में नहीं रहा क्या उस का राजा उस में नहीं रहा। उन्हों ने मुझ को अपनी खोदी हुई मूरतों और परदेश की व्यर्थ २० वस्तुओं के द्वारा क्यों रिस दिलाई है। कटनी का समय बीत गया फल तोड़ने की ऋतु भी २१ बीत गई और हमारा उद्धार नहीं हुआ। सो अपने लोगों के[२] दुःख से मैं भी दुःखित हुआ मैं शोक का पहिरावा पहिने अति अचंभे में २२ डूबा हूं। क्या गिलाद देश में कुछ बलसान की औषध नहीं क्या उसमें अब कोई वैद्य नहीं यदि है तो मेरे लोगों[३] के घाव क्यों चंगे नहीं हुए॥

९. भला होता कि मेरा सिर जल ही जल और मेरी आंखें आंसुओं का सोता होतीं कि मैं रात दिन अपने मारे हुए लोगों[१] के लिये रोता रहता। भला होता २ कि मुझे जंगल में बटोहियों का कोई टिकाव मिलता कि मैं अपने लोगों को छोड़कर वहीं चला जाता क्योंकि वे सब व्यभिचारी और उन का समाज विश्वासघातियों का है। और वे ३ अपनी अपनी जीभ को धनुष की नाईं झूठ बोलने के लिये तैयार करते हैं और देश में बलवन्त तो हो गये पर सच्चाई के लिये नहीं वे बुराई पर बुराई बढ़ाते जाते हैं और वे मुझ को जानते ही नहीं यहोवा की यही वाणी है। अपने अपने संगी से चौकस रहो और अपने ४ भाई पर भी भरोसा न रक्खो क्योंकि सब भाई निश्चय अड़ंगा मारेंगे और सब संगी लुतराई करते फिरेंगे। वे एक दूसरे को ठगेंगे और सच ५ नहीं बोलेंगे वे झूठ ही बोलना सीखे हैं[२] और कुटिलता ही में परिश्रम करते हैं। तेरा निवास ६ छल के बीच है और छल के कारण वे मेरा ज्ञान नहीं चाहते यहोवा की यही वाणी है॥

सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि सुन ७ मैं उन को तपाकर परखूंगा क्योंकि अपनी प्रजा[३] के कारण मैं उन से और क्या कर सकता हूं। पर उन की जीभ काल के तीर ८ सरीखी बेधनेहारी होती है उस से छल की बातें निकलती हैं वे मुंह से तो एक दूसरे से मेल की बात बोलते पर मन ही मन एक दूसरे की घात लगाते हैं। यहोवा की यह वाणी है कि क्या मैं ९ ऐसी बातों का दण्ड न दूं क्या मैं ऐसी जाति से अपना पलटा न लूं॥

मैं पहाड़ों के लिये रो उठूंगा और शोक का १० गीत गाऊंगा और जंगल में की चराइयों के लिये विलाप का गीत गाऊंगा क्योंकि वे ऐसे जल गये कि कोई उन से होकर नहीं चलता और उन में ढोर का शब्द सुनाई नहीं पड़ता पशु पक्षी सब दूर हो गये हैं। और मैं यरूशलेम को ११ डीह ही डीह करके गीदड़ों का स्थान बनाऊंगा और यहूदा के नगरों को ऐसा उजाड़ दूंगा कि कोई उन में न रह जाएगा। जो बुद्धिमान पुरुष १२ हो सो इस का भेद समझ ले और जिस ने यहोवा के मुख से इस का कारण सुना हो सो बता दे कि देश क्यों नाश हुआ और क्यों जंगल

(१) अपने लोगों की बेटी। (२) मूल में. अपने लोगों की बेटी के। (३) मूल में. मेरे लोगों की बेटी के।

(१) मूल में. मेरे लोगों की बेटी के मारे हुओं के। (२) मूल में. उन्हों ने अपनी जीभ को झूठ बोलना सिखाया है। (३) प्रजा की बेटी।


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



की नाईं जल गया और क्यों कोई उस से होकर नहीं चलता ॥

१३ फिर यहोवा ने कहा उन्हों ने तो मेरी व्यवस्था को जो मैं ने उन को सुनवा दिई छोड़ दिया और न तो मेरी बात मानी और न उस १४ व्यवस्था के अनुसार चले हैं, बरन अपने हठ पर और बाल नाम देवताओं के पीछे चले जैसे १५ कि उन के पुरखाओं ने उन को सिखाया। इस कारण सेनाओं का यहोवा इस्राएल का परमेश्वर यों कहता है कि सुन मैं अपनी इस प्रजा को कड़वी वस्तु खिलाऊंगा और विष पिलाऊंगा। १६ और मैं उन लोगों को ऐसी जातियों में जिन्हें न तो वे न उन के पुरखा जानते तितर बितर करूंगा और मेरी ओर से तलवार उन के पीछे पड़ेगी जब तक कि उन का अन्त न हो जाए॥

१७ सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि विलाप करनेहारियों को सोच विचारके बुलाओ और १८ बुद्धिमान स्त्रियों को बुलवा भेजो, कि वे फुर्ती करके हम लोगों के लिये शोक का गीत गाएं कि हमारी आंखों से आंसू बह चलें और हमारी १९ पलकें जल बहाएं। सिय्योन से शोक का यह गीत सुन पड़ता है कि हम क्या ही नाश हो गये हम लज्जा में गड़ गये हैं क्योंकि हम को अपना देश छोड़ना पड़ा और हमारे घर गिरा २० दिये गये हैं। सो हे स्त्रियो यहोवा का यह वचन सुनो और उस की यह आज्ञा मानो कि तुम अपनी अपनी बेटियों को शोक का गीत और अपनी अपनी पड़ोसिनों को विलाप का गीत २१ सिखाओ। क्योंकि मृत्यु हमारी खिड़कियों से होकर हमारे महलों में घुस आई कि हमारी सड़कों में बच्चों को और चौकों में जवानों को २२ मिटा दे। तू कह कि यहोवा की वाणी यों हुई है कि मनुष्यों की लोथें ऐसी पड़ी रहेंगी जैसा खाद खेत के ऊपर और पूलियां काटनेहारे के पीछे पड़ी रहती हैं और उन का कोई उठानेहारा न होगा॥

२३ यहोवा यों कहता है कि न तो बुद्धिमान अपनी बुद्धि पर घमण्ड करे और न वीर अपनी वीरता पर न धनवान अपने धन पर घमण्ड २४ करे। पर जो घमण्ड करे सो इसी बात पर घमण्ड करे कि वह मुझ को जानता है और यह समझता है कि यहोवा वही है जो पृथिवी पर करुणा न्याय और धर्म्म के काम करता है क्योंकि मैं इन्हीं बातों से प्रसन्न रहता हूं यहोवा की यही वाणी है। सुनो यहोवा की यह भी वाणी २५ है कि ऐसे दिन आनेहारे हैं कि जिन का खतना हुआ है उन के खतनारहित होने के कारण मैं उन्हें दण्ड दूंगा, अर्थात मिस्रियों यहूदियों २६ एदोमियों अम्मोनियों मोआबियों को और उन वनवासियों को भी जो अपने गाल के बालों को मुंड़ा डालते हैं, क्योंकि सब अन्यजातिवाले तो खतनारहित हैं और इस्राएल का सारा घराना मन में खतनारहित है॥

१०. हे इस्राएल के घराने जो वचन यहोवा तुम से कहता है सो सुन। २ यहोवा यों कहता है कि अन्यजातियों की चाल मत सीखो और न उन की नाईं आकाश के चिन्हों से बिस्मित हो उन से तो अन्यजाति के ३ लोग विस्मित होते हैं। और देशों के लोगों की रीतियां तो निकम्मी हैं यह मूरत तो बन में से किसी का काटा हुआ काठ है कारीगर ने उसे ४ बसूले से बनाया है। लोग उस को सोने चांदी से सजाते और हथौड़े से कील ठोंक ठोंककर दृढ़ ५ करते हैं कि वह हिल डोल न सके। वे खरादकर ताड़ के पेड़ के समान गोल बनाई जाती हैं और बोल नहीं सकतीं उन्हें उठाये फिरना पड़ता है क्योंकि वे नहीं चल सकतीं तुम उन से मत डरो क्योंकि वे न तो कुछ बुरा कर सकती हैं और न कुछ भला॥

६ हे यहोवा तेरे समान कोई नहीं है तू तो महान है और तेरा नाम पराक्रम में बड़ा है। ७ हे सब जातियों के राजा तुझ से कौन न डरेगा क्योंकि तू इस के योग्य है और अन्यजातियों के सारे बुद्धिमानों में और उन के सारे राज्यों ८ में तेरे समान कोई नहीं है। पर वे पशु सरीखे निरे मूर्ख ही हैं निकम्मी वस्तुओं की शिक्षा ९ काठ ही है। पत्तर बनाई हुई चांदी तर्शीश से लाई जाती है और सोना ऊपज से कारीगर का और सोनार के हाथों का काम, उन के पहिरावे नीले और बैजनी रंग के वस्त्र हैं निदान उन में जो कुछ है सो निपुण लोगों का १० काम है। परन्तु यहोवा सचमुच परमेश्वर है जीवता परमेश्वर और सदा का राजा वही है उस के कोप से पृथिवी कांपती और जाति जाति के लोग उस के क्रोध को सह नहीं सकते॥

११ तुम उन से ऐसा कहना कि ये देवता जिन्हों ने आकाश और पृथिवी को नहीं बनाया सो

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

दूसरे से और अपने अपने भाई से यों पूछना कि यहोवा ने क्या उत्तर दिया वा यहोवा ने ३६ क्या कहा है। यहोवा का कहा हुआ भारी वचन ऐसा तुम आगे को न कहना नहीं तो तुम्हारा ऐसा कहना ही दण्ड का कारण हो जाएगा क्योंकि हमारा परमेश्वर सेनाओं का यहोवा जो जीता परमेश्वर है उस के वचन ३७ तुम लोगों ने मोड़ दिये हैं। सो तू नबी से यों पूछ कि यहोवा ने तुझे क्या उत्तर दिया वा ३८ यहोवा ने क्या कहा है। यदि तुम यहोवा का कहा हुआ भारी वचन ऐसा ही कहोगे तो यहोवा का यह बचन सुनो कि मैं ने तो तुम्हारे पास कहला भेजा है कि यहोवा का कहा हुआ भारी वचन ऐसा आगे को न कहना पर तुम यह कहते ही रहते हो कि यहोवा का कहा हुआ ३९ भारी वचन। इस कारण सुनो मैं तुम को बिलकुल भूलूंगा और तुम को और इस नगर को जो मैं ने तुम्हारे पुरखाओं को और तुम को भी दिया है त्यागकर अपने साम्हने से दूर कर ४० दूंगा। और मैं ऐसा करूंगा कि तुम्हारी नामधराई और अनादर सदा बना रहेगा और कभी बिसर न जाएगा॥

**२४. जब** बाबेल का राजा नबूकद्रेस्सर यहोयाकीम के पुत्र यहूदा के राजा यकोन्याह को और यहूदा के हाकिमों और लोहारों और और कारीगरों को बन्धुए करके यरूशलेम से बाबेल को ले गया उस के पीछे यहोवा ने मुझ को अपने मन्दिर के साम्हने रक्खे हुए अंजीरों के दो टोकरे २ दिखाये। एक टोकरे में तो पहिले पके से अच्छे अच्छे अंजीर थे और दूसरे टोकरे में बहुत निकम्मे अंजीर थे बरन वे ऐसे निकम्मे ३ थे कि खाने के योग्य न थे। फिर यहोवा ने मुझ से पूछा हे यिर्मयाह तुझे क्या देख पड़ता है मैं ने कहा अंजीर, जो अंजीर अच्छे हैं सो तो बहुत ही अच्छे हैं पर जो निकम्मे हैं सो बहुत ही निकम्मे हैं बरन ऐसे निकम्मे हैं कि खाने ४ के योग्य नहीं हैं। तब यहोवा का यह वचन मेरे ५ पास पहुंचा कि, इस्राएल का परमेश्वर यहोवा यों कहता है कि जैसे अच्छे अंजीरों को वैसे ही मैं यहूदी बन्धुओं को जिन्हें मैं ने इस स्थान से कसूदियों के देश में भेज दिया है ६ देखकर प्रसन्न हूंगा। और मैं उन पर कृपादृष्टि रक्खूंगा और उन को इस देश में लौटा ले आऊंगा और उन्हें नाश न करूंगा पर बनाऊंगा और उखाड़ न डालूंगा पर लगाये ७ रक्खूंगा। और मैं उन का ऐसा मन कर दूंगा कि वे मुझे जानेंगे कि मैं यहोवा हूं और वे मेरी प्रजा ठहरेंगे और मैं उन का परमेश्वर ठहरूंगा ८ क्योंकि वे मेरी ओर सारे मन से फिरेंगे। और जैसे निकम्मे अंजीर निकम्मे होने के कारण खाये नहीं जाते उसी प्रकार से मैं यहूदा के राजा सिद्किय्याह और उस के हाकिमों और बचे हुए यरूशलेमियों को जो इस देश में वा ९ मिस्र में रह गये हैं छोड़ दूंगा। और मेरे छोड़ने के कारण वे पृथिवी के राज्य राज्य में मारे मारे फिरते हुए दुःख भोगते रहेंगे और जितने स्थानों में मैं उन्हें बरबस कर दूंगा उन सभों में वे नामधराई और दृष्टान्त और स्राप १० का विषय होंगे। और मैं उन में तलवार चलाऊंगा और महंगी और मरी फैलाऊंगा और अन्त में वे इस देश में से जो मैं ने उन के पुरखाओं को और उन को दिया मिट जाएंगे॥

**२५. योशिय्याह** के पुत्र यहूदा के राजा यहोयाकीम के राज्य के चौथे बरस में जो बाबेल के राजा नबूकद्रेस्सर के राज्य का पहिला बरस था यहोवा का जो वचन यिर्मयाह नबी के पास पहुंचा २ सो यह है। सो यिर्मयाह नबी ने उसी वचन के अनुसार सब यहूदियों और यरूशलेम के सब ३ निवासियों से कहा कि, आमोन के पुत्र यहूदा के राजा योशिय्याह के राज्य के तेरहवें बरस से लेकर आज के दिन लों अर्थात तेइस बरस से यहोवा का वचन मेरे पास पहुंचता आया है और मैं तो उसे बड़े यत्न के साथ[1] तुम से ४ कहता आया हूं पर तुम ने उसे नहीं सुना। और यहोवा तुम्हारे पास अपने सारे दास नबियों को भी यह कहने को बड़े यत्न से[1] भेजता आया है पर तुम ने न तो सुना न कान लगाया ५ है, वे ऐसा कहते आये हैं कि अपनी अपनी बुरी चाल और अपने अपने बुरे कामों से फिरो तब जो देश यहोवा ने प्राचीन काल में तुम्हारे पितरों को और तुम को भी सदा के लिये दिया है उस पर बसे रहने पाओगे।

(१) मूल में. तड़के उठकर।


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



६ और दूसरे देवताओं के पीछे होकर उन की उपासना और उन को दण्डवत मत करो और न अपनी बनाई हुई वस्तुओं के द्वारा मुझे रिस दिलाओ तब मैं तुम्हारी कुछ हानि ७ न करूंगा । यह सुनने पर भी तुम ने मेरी नहीं मानी बरन अपनी बनाई हुई वस्तुओं के द्वारा मुझे रिस दिलाते आये हो जिस से तुम्हारी हानि ८ ही हो सकती है यहोवा की यही वाणी है । इस लिये सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि तुम ९ ने जो मेरे वचन नहीं माने, इस लिये सुनो मैं उत्तर में रहनेहारे सब कुलों को बुलाऊंगा और अपने दास बाबेल के राजा नबूकद्रेस्सर को बुलवा भेजूंगा और उन सभों को इस देश और इस के निवासियों के विरुद्ध और इस के आस पास की सब जातियों के विरुद्ध भी ले आऊंगा और इन सब देशों को मैं सत्यानाश करके ऐसा उजाडूंगा कि लोग इन्हें देखकर चकित होंगे और ताली बजाएंगे बरन ये सदा उजड़े १० ही रहेंगे यहोवा की यही वाणी है । और मैं ऐसा करूंगा कि इन में न तो हर्ष और आनन्द का शब्द सुन पड़ेगा और न दुल्हे वा दुल्हिन का और न चक्की का भी शब्द सुन पड़ेगा ११ और न इन में दिया जलेगा । और सारी जातियों का यह देश उजाड़ हो उजाड़ होगा और ये सब जातियां सत्तर बरस लों बाबेल के १२ राजा के अधीन रहेंगी । और यहोवा की यह वाणी है कि जब सत्तर बरस बीत चुकें तब मैं बाबेल के राजा और उस जाति के लोगों और कस्दियों के देश के सब निवासियों को अधर्म्म का दण्ड दूंगा और उस देश को सदा के लिये १३ उजाड़ दूंगा । और मैं उस देश में अपने वे सब वचन जो मैं ने उस के विषय में कहे हैं और जितने वचन यिर्मयाह ने सारी जातियों के विरुद्ध नबूवत करके पुस्तक में लिखे हैं पूरे १४ करूंगा । और बहुत सी जातियों के लोग और बड़े बड़े राजा उन से भी अपनी सेवा कराएंगे और मैं उन को उन की करनी का फल भुगताऊंगा ॥

१५ इस्राएल के परमेश्वर यहोवा ने मुझ से यों कहा कि मेरे हाथ से इस जलजलाहट के दाखमधु का कटोरा लेकर उन सब जातियों को १६ पिला दे जिन के पास मैं तुझे भेजता हूं । और वे पीकर उस तलवार के कारण जो मैं उन के बीच चलाऊंगा लड़खड़ाएंगे और बावले हो जाएंगे । सो मैं ने यहोवा के हाथ से वह कटोरा १७ लेकर उन सब जातियों को पिला दिया जिन के पास यहोवा ने मुझे भेज दिया । अर्थात १८ यरूशलेम और यहूदा के और नगरों के निवासियों को और उन के राजाओं और हाकिमों को पिलाया कि उन का देश उजाड़ होए और लोग ताली बजाएं और उस की उपमा देकर स्राप दिया करें जैसा आजकल होता है । और १९ मिस्र के राजा फिरौन और उस के कर्म्मचारियों और हाकिमों और सारी प्रजा को, और सब २० मिले जुले लोगों को और ऊस देश के सब राजाओं को और पलिश्तियों के देश के सब राजाओं को और अश्कलोन अज्जा और एक्रोन के और अशदोद के बचे हुए लोगों को, और २१ एदोमियों मोआबियों और अम्मोनियों को, और सोर के सारे राजाओं को और सीदोन के २२ सब राजाओं को और समुद्र पार के देशों के राजाओं को, फिर ददानियों तेमाइयों और २३ बूजियों को और जितने अपने गाल के बालों को मुंड़ा डालते हैं उन सभों को भी, और अरब २४ के सब राजाओं को और जंगल में रहनेहारे मिले जुले लोगों के सब राजाओं को, और २५ जिम्री एलाम और मादै के सब राजाओं को, और क्या निकट क्या दूर के उत्तर दिशा के सब २६ राजाओं को एक संग पिलाया निदान धरती भर पर रहनेहारे जगत के राज्यों के सब लोगों को मैं ने पिलाया और इन सब के पीछे शेशक[1] के राजा को भी पीना पड़ेगा ॥

तू उन से यह कह कि सेनाओं का यहोवा २७ जो इस्राएल का परमेश्वर है यों कहता है कि पीओ और मतवाले हो और छांट करो और गिर पड़ो और फिर कभी न उठो यह उस तलवार के कारण से होगा जो मैं तुम्हारे बीच चलाऊंगा । और यदि वे तेरे हाथ से यह कटोरा २८ लेकर पीने को नकारें तो उन से कहना सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि तुम को निश्चय पीना पड़ेगा । देखो जो नगर मेरा २९ कहलाता है मैं पहिले उसी में विपत्ति डालने लगूंगा फिर क्या तम लोग निर्दोष ठहरके बचोगे तुम तो निर्दोष ठहरके न बचोगे क्योंकि मैं पृथिवी के सब रहनेहारों पर तलवार चलाने पर हूं सेनाओं के यहोवा की यही

(१) अनुमान है कि यह बाबेल का एक नाम है ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


३० वाणी है । इतनी बातें नबूवत की रीति उन से कहकर यह भी कहना कि यहोवा ऊपर से गरजेगा और अपने उसी पवित्र धाम में से अपना शब्द सुनाएगा वह अपनी चराई के स्थान के विरुद्ध बल से गरजेगा, वह पृथिवी के सारे निवासियों के विरुद्ध भी दाख लताड़ने-
३१ हारों की नाईं ललकारेगा । पृथिवी की छोर लों भी कोलाहल होगा क्योंकि सब जातियों से यहोवा का मुकद्दमा है वह सारे मनुष्यों से वादविवाद करेगा और दुष्टों को वह तलवार के वश में कर देगा ॥

३२ सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि सुनो विपत्ति एक जाति से दूसरी जाति में फैलेगी और
३३ बड़ी आंधी पृथिवी की छोर से उठेगी । उस समय यहोवा के मारे हुओं की लोथें पृथिवी की एक छोर से दूसरी छोर लों पड़ी रहेंगी उन के लिये कोई रोने पीटनेहारा न रहेगा और उन की लोथें न तो बटोरी जाएंगी न कबरों में रक्खी जाएंगी वे भूमि के ऊपर खाद
३४ की नाईं पड़ी रहेंगी । हे चरवाहो हाय हाय करो और चिल्लाओ हे बलवन्त भेड़ो और बकरो राख में लोटो क्योंकि तुम्हारे बध होने के दिन आ चुके हैं और मैं तुम को मनभाऊ
३५ बरतन की नाईं सत्यानाश करूंगा । उस समय न तो चरवाहों के भागने के लिये कोई स्थान रहेगा और न बलवन्त मेढ़े और बकरे भागने
३६ पाएंगे । चरवाहों की चिल्लाहट और बलवन्त मेढ़ों और बकरों के मिमियाने का शब्द सुन पड़ता है क्योंकि यहोवा उन की चराई को
३७ नाश करता है । और यहोवा के कोप भड़कने के कारण शांति की चराई के स्थान नाश हो
३८ जाएंगे । युवा सिंह की नाईं वह अपने ठौर को छोड़कर निकलता है क्योंकि अंधेर करनेहारी तलवार और उस के भड़के हुए कोप के कारण उन का देश उजाड़ हो गया ॥

## २६. योशिय्याह

के पुत्र यहूदा के राजा यहोयाकीम के राज्य के आरंभ में यहोवा की ओर से यह
२ वचन पहुंचा कि, यहोवा यों कहता है कि यहोवा के भवन के आंगन में खड़ा होकर यहूदा के सब नगरों के लोगों के साम्हने जो यहोवा के भवन में दण्डवत करने को आएं ये वचन कह दे जिन के विषय उन से कहने की आज्ञा मैं तुझे देता हूं उन में से कोई वचन
३ रख मत छोड़ । क्या जानिये वे सुनकर अपनी अपनी बुरी चाल से फिरें और मैं उन की उस हानि से जो उन के बुरे कामों के कारण करने
४ की कल्पना करता हूं पछताऊंगा । सो तू उन से कह यहोवा यों कहता है कि यदि तुम मेरी सुनकर मेरी व्यवस्था के अनुसार जो मैं ने
५ तुम को सुनवा दिई है[1] न चलो, और न मेरे दास नबियों के वचनों पर कान धरो जिन्हें मैं तुम्हारे पास बड़ा यत्न करके[2] भेजता आया
६ हूं पर तुम ने उन की नहीं सुनी, तो मैं इस भवन को शीलो के समान उजाड़ कर दूंगा और इस नगर को ऐसा सत्यानाश कर दूंगा कि पृथिवी की सारी जातियों के लोग उस की
७ उपमा दे देकर स्राप दिया करेंगे । जब यिर्मयाह ये वचन यहोवा के भवन में कह रहा था तब याजक और नबी और सब साधारण लोग
८ सुन रहे थे । और जब यिर्मयाह सब कुछ जिस के सारी प्रजा से कहने की आज्ञा यहोवा ने दिई थी कह चुका तब याजकों और नबियों और सब साधारण लोगों ने यह कहकर उस को
९ पकड़ लिया कि निश्चय तेरा प्राणदण्ड होगा । तू ने यहोवा के नाम से क्यों यह नबूवत किई कि यह भवन शीलो के समान उजाड़ हो जाएगा और यह नगर ऐसा उजड़ेगा कि उस में कोई न रह जाएगा । इतना कहकर सब साधारण लोगों ने यहोवा के भवन में यिर्मयाह के विरुद्ध भीड़ लगाई ॥

१० यह बातें सुनकर यहूदा के हाकिम राजा के भवन से यहोवा के भवन में चढ़ गये और उस
११ के नये फाटक में बैठ गये । तब याजकों और नबियों ने हाकिमों और सब लोगों से कहा यही मनुष्य प्राणदण्ड के योग्य है क्योंकि इस ने इस नगर के विरुद्ध ऐसी नबूवत किई है कि जिसे
१२ तुम भी अपने कानों से सुन चुके हो । तब यिर्मयाह ने सब हाकिमों और सब लोगों से कहा जो वचन तुम ने सुने हैं सो यहोवा ही ने मुझे इस भवन और इस नगर के विरुद्ध नबूवत की रीति
१३ कहने के लिये भेज दिया है । सो अब अपनी चाल चलन और अपने काम सुधारो और अपने परमेश्वर यहोवा की बात मानो तब यहोवा उस

(१) मूल में. तुम्हारे साम्हने रक्खी है । (२) मूल में. तड़के उठके ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

विपत्ति के विषय में जिस को चर्चा उस ने तुम १४ से किई हैं पछताएगा। देखो मैं तुम्हारे वश में हूं जो कुछ तुम्हारे लेखे में भला और ठीक हो १५ सोई मेरे साथ करो। यह निश्चय जानो कि यदि तुम मुझे मार डालो तो अपने को और इस नगर और इस के निवासियों को निर्दोष के खूनी बनाओगे क्योंकि सचमुच यहोवा ने मुझे तुम्हारे पास ये सब वचन सुनाने के लिये भेजा १६ है। तब हाकिमों और सब लोगों ने याजकों और नबियों से कहा यह मनुष्य प्राणदण्ड के योग्य नहीं क्योंकि उस ने हमारे परमेश्वर १७ यहोवा के नाम से हम से कहा है। और देश के पुरनियों में से कितनों ने उठकर प्रजा की सारी १८ मण्डली से कहा। यहूदा के राजा हिज़्किय्याह के दिनों में मोरसेती मीकायाह नबूवत करता था सो उस ने यहूदा के सारे लोगों से कहा सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि सिय्योन जोतकर खेत बनाया जाएगा और यरूशलेम डीह ही डीह हो जाएगा और भवनवाला पर्वत १९ वनवाला स्थान[1] हो जाएगा। क्या यहूदा के राजा हिज़्किय्याह ने वा किसी यहूदी ने उस को कहीं मरवा डाला क्या उस राजा ने यहोवा का भय न माना और उस से बिनती न किई और तब यहोवा ने जो विपत्ति उन पर डालने को कहा था उस के विषय क्या वह न पछताया। ऐसा करके हम अपने प्राणों की बड़ी हानि २० करेंगे। फिर शमायाह का पुत्र ऊरिय्याह नाम किर्यत्यारीम का एक पुरुष यहोवा के नाम से नबूवत करता था और उस ने भी इस नगर और इस देश के विरुद्ध ठीक ऐसी ही नबूवत २१ किई जैसी यिर्मयाह ने अभी किई है। और जब यहोयाकीम राजा और उस के सब वीरों और सब हाकिमों ने उस के वचन सुने तब राजा ने उसे मरवा डालने का यत्न किया और ऊरिय्याह यह सुनकर डर के मारे मिस्र में भाग २२ गया। सो यहोयाकीम राजा ने मिस्र में लोग भेजे अर्थात अक्बोर के पुत्र एल्नातान को २३ कितने और पुरुषों समेत मिस्र में भेजा। और वे ऊरिय्याह को मिस्र से निकालकर यहोयाकीम राजा के पास ले आये और उस ने उसे तलवार से मरवाकर उस की लोथ को साधारण २४ लोगों की कबरों में फेंकवा दिया। पर शापान का पुत्र अहीकाम यिर्मयाह का सहारा करने लगा और वह लोगों के वश में मार डालने के लिये दिया न गया॥

(१) मूल में. और भवन का पर्वत अरण्य के ऊंचे स्थान।

## २७.

योशिय्याह के पुत्र यहूदा के राजा यहोयाकीम[1] के राज्य के आरंभ में यहोवा की ओर से यह वचन यिर्मयाह के पास पहुंचा कि, २ बन्धन और जूए बनवाकर अपनी गर्दन पर ३ रख। तब उन्हें एदोम और मोआब और अम्मोन और सोर और सीदोन के राजाओं के पास उन दूतों के हाथ भेजना जो यहूदा के राजा सिद्किय्याह के पास यरूशलेम में आये ४ हैं। और उन को उन के स्वामियों के लिये यह कहकर आज्ञा देना कि इस्राएल का परमेश्वर सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि अपने ५ अपने स्वामी से यों कहो कि, पृथिवी को और पृथिवी पर के मनुष्यों और पशुओं को अपनी बड़ी शक्ति और बढ़ाई हुई भुजा से मैं ने बनाया और जिस किसी को मैं चाहता हूं उसी को मैं ६ उन्हें दिया करता हूं। सो अब मैं ने ये सब देश अपने दास बाबेल के राजा नबूकद्नेस्सर को आप दे दिये हैं और मैदान के जीवजन्तुओं को भी मैं ने उसे दिया है कि वे उस के अधीन रहें। ७ और ये सब जातियां उस के और उस के पीछे उस के बेटे और पोते के अधीन तब लों रहेंगी जब लों उस के भी देश का दिन न आ ले और बहुत सी जातियां और बड़े बड़े राजा उस से ८ अपनी सेवा कराएंगे। सो जो जाति वा राज्य बाबेल के राजा नबूकद्नेस्सर के अधीन न हो और उस का जूआ अपनी गर्दन पर न ले ले उस जाति को मैं तलवार महंगी और मरी का दण्ड तब लों देता रहूंगा जब लों उस को उस के हाथ के द्वारा न मिटा दूं यहोवा की यही वाणी है। ९ सो तुम लोग अपने नबियों और भावी कहनेहारों और स्वप्न देखनेहारों और टोनहों और तांत्रिकों की ओर चित्त मत लगाओ जो तुम से कहते हैं कि तुम को बाबेल के राजा के १० अधीन होना न पड़ेगा। क्योंकि वे तुम से झूठी नबूवत करते हैं जिस से तुम अपने अपने देश से दूर हो जाओ और मैं आप तुम को दूर

(१) जान पड़ता है कि यहोयाकीम की सन्ती सिद्किय्याह समझना चाहिये।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



११ करके नाश कर दूं। पर जो जाति बाबेल के राजा का जूआ अपनी गर्दन पर लेकर उस के अधीन रहे उस को मैं उसी के देश में रहने दूंगा और वह उस में खेती करती हुई बसी रहेगी यहोवा की यही वाणी है॥

१२ और यहूदा के राजा सिद्किय्याह से भी मैं ने ऐसी सब बातें कहीं कि अपनी प्रजा समेत तू बाबेल के राजा का जूआ अपनी गर्दन पर ले और उस के और उस की प्रजा के अधीन रहकर १३ जीता रह। जब यहोवा ने उस जाति के विषय में जो बाबेल के राजा के अधीन न हो यह कहा है कि वह तलवार महंगी और मरी से नाश होगी तो फिर तू अपनी प्रजा समेत क्यों १४ मरना चाहता है। जो नबी तुझ से कहते हैं कि तुझ को बाबेल के राजा के अधीन हो जाना न पड़ेगा उनकी मत सुन क्योंकि वे तुझ १५ से झूठी नबूवत करते हैं। यहोवा की यह वाणी है कि मैं ने उन्हें नहीं भेजा वे मेरे नाम से झूठी नबूवत करते हैं और इस का फल यही होगा कि मैं तुझ को देश से निकाल दूंगा और तू उन नबियों समेत जो तुझ से नबूवत करते हैं नाश हो जाएगा॥

१६ फिर याजकों और साधारण लोगों से भी मैं ने कहा यहोवा यों कहता है कि तुम्हारे जो नबी तुम से यह नबूवत करते हैं कि यहोवा के भवन के पात्र अब शीघ्र ही बाबेल से लौटा दिये जाएंगे उन के बचनों की ओर कान मत धरो क्योंकि वे तुम से झूठी नबूवत १७ करते हैं। उन की मत सुनो बाबेल के राजा के अधीन होकर और सेवा करके जीते रहो यह १८ नगर क्यों उजाड़ हो जाए। और यदि वे नबी भी हों और यहोवा का वचन उन के पास हो तो वे सेनाओं के यहोवा से बिनती करें कि जो पात्र यहोवा के भवन में और यहूदा के राजा के भवन में और यरूशलेम में रह गये हैं १९ सो बाबेल न जाने पाएं। सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि जो खंभे और पीतल का गंगाल और पाये और और पात्र इस नगर में २० रह गये हैं, जिन्हें बाबेल का राजा नबूकद्नेस्सर उस समय न ले गया जब वह यहोयाकीम के पुत्र यहूदा के राजा यकोन्याह को और यहूदा और यरूशलेम के सब कुलीनों को बंधुआ २१ करके यरूशलेम से बाबेल को ले गया, जो पात्र यहोवा के भवन में और यहूदा के राजा के भवन में और यरूशलेम में रह गये हैं उन के विषय इस्राएल का परमेश्वर सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि, वे भी बाबेल में २२ पहुंचाये जाएंगे और जब लों मैं उन की सुधि न लूं तब लों वहीं रहेंगे और तब मैं उन्हें ले आकर इस स्थान में फिर रखाऊंगा यहोवा की यही वाणी है॥

**२८. फिर** उसी बरस के अर्थात यहूदा के राजा सिद्किय्याह के राज्य के चौथे बरस के पांचवें महीने में अज्जूर का पुत्र हनन्याह जो गिबोन का एक नबी था उस ने मुझ से यहोवा के भवन में याजकों २ और सब लोगों के साम्हने कहा, इस्राएल का परमेश्वर सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि मैं ने बाबेल के राजा के जूए को तोड़ डाला ३ है। यहोवा के भवन के जितने पात्र बाबेल का राजा नबूकद्नेस्सर इस स्थान से उठाकर बाबेल ले गया उन्हें मैं दो बरस के भीतर फिर ४ इसी स्थान में ले आऊंगा। और यहूदा का राजा यहोयाकीम का पुत्र यकोन्याह और सब यहूदी बंधुए जो बाबेल को गये हैं उन को भी मैं इस स्थान में फेर ले आऊंगा क्योंकि मैं ने बाबेल के राजा के जूए को तोड़ दिया है यहोवा ५ की यही वाणी है। यिर्मयाह नबी ने हनन्याह नबी से याजकों और उन सब लोगों के साम्हने ६ जो यहोवा के भवन में खड़े हुए थे कहा, आमेन यहोवा ऐसा ही करे जो बातें तू ने नबूवत करके कही हैं कि यहोवा के भवन के पात्र और सब बन्धुए बाबेल से इस स्थान में फिर आएंगे ७ उन्हें यहोवा पूरा करे। तौभी मेरा यह वचन सुन जो मैं तुझे और सब लोगों को कह सुनाता ८ हूं। जो नबी प्राचीन काल से मेरे और तेरे पहिले होते आये थे उन्हों ने तो बहुत से देशों और बड़े बड़े राज्यों के विरुद्ध युद्ध और विपत्ति ९ और मरी के विषय में नबूवत किई थी। जो नबी कुशल के विषय में नबूवत करे जब उस का वचन पूरा हो तब ही उस नबी के विषय निश्चय हो जाएगा कि यह सचमुच यहोवा का १० भेजा हुआ है। तब हनन्याह नबी ने उस जूए को जो यिर्मयाह नबी की गर्दन पर था उतार ११ के तोड़ दिया। और हनन्याह ने सब लोगों के साम्हने कहा यहोवा यों कहता है कि इसी प्रकार से मैं पूरे दो बरस के भीतर बाबेल के

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

राजा नबूकदनेस्सर के जूए को सब जातियों की गर्दन पर से उतारके तोड़ दूंगा। तब यिर्मयाह १२ नबी चला गया। जब हनन्याह नबी ने यिर्मयाह नबी की गर्दन पर से जूआ उतारके तोड़ दिया उस के पीछे यहोवा का यह वचन यिर्म-१३ याह के पास पहुंचा कि, जाकर हनन्याह से यह कह कि यहोवा यों कहता है कि तू ने काठ का जूआ तो तोड़ दिया पर ऐसा करके तू ने उस की सन्ती लोहे का जूआ बना लिया है। १४ क्योंकि इस्राएल का परमेश्वर सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि मैं इन सब जातियों की गर्दन पर लोहे का जूआ रखता हूं कि बाबेल के राजा नबूकदनेस्सर के अधीन रहें और इन को उस के अधीन होना पड़ेगा और मैदान के जीवजन्तु भी मैं उस के वश कर १५ देता हूं। सो यिर्मयाह नबी ने हनन्याह नबी से यह भी कहा हे हनन्याह सुन यहोवा ने तुझे नहीं भेजा तू ने इन लोगों को झूठ पर भरोसा १६ दिया है। इस लिये यहोवा तुझ से यों कहता है कि सुन मैं तुझ को पृथिवी के ऊपर से उठा दूंगा इसी बरस में तू मरेगा क्योंकि तू ने यहोवा की ओर से फिरने की बातें कही हैं। इस वचन के अनुसार हनन्याह उसी बरस के सातवें महीने में मर गया॥

## २९.

यिर्मयाह नबी ने इस आशय की पत्री उन पुरनियों और नबियों और साधारण लोगों के पास भेजी थी जो बन्धुओं में से बचे थे। उन को नबूकदनेस्सर यरूशलेम से बाबेल को ले गया २ था। यह पत्री तब भेजी गई जब यकोन्याह राजा और राजमाता और खोजे और यहूदा और यरूशलेम के हाकिम और लोहार आदि ३ कारीगर यरूशलेम से चले गये। यह पत्री शापान के पुत्र एलासा और हिल्किय्याह के पुत्र गमर्याह के हाथ भेजी गई जिन्हें यहूदा का राजा सिदकिय्याह बाबेल के राजा नबूकदनेस्सर के ४ पास बाबेल को भेजता था। जितने लोगों को मैं ने यरूशलेम से बंधुआ कराकर बाबेल में पहुंचवा दिया उन सभों से इस्राएल का परमे-५ श्वर सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि, घर बनाकर उन में बस जाओ और बारियां लगा-६ कर उन के फल खाओ। ब्याह करके बेटे बेटियां जन्माओ और अपने बेटों के लिये स्त्रियां करो और अपनी बेटियां पुरुषों को ब्याह दो कि वे भी बेटे बेटियां जनें और वहां घटो नहीं ७ बढ़ते जाओ। और जिस नगर में मैं ने तुम को बंधुआ कराके भेज दिया है उस के कुशल का यत्न किया करो और उस के हित के लिये यहोवा से प्रार्थना किया करो क्योंकि उस के कुशल रहने से तुम भी कुशल के साथ रहोगे। ८ इस्राएल का परमेश्वर सेनाओं का यहोवा तुम से यों कहता है कि तुम्हारे जो नबी और भावी कहनेहारे तुम्हारे बीच में हैं सो तुम को बहकाने न पाएं और जो स्वप्न वे तुम्हारे निमित्त देखते हैं उन की ओर कान मत धरो। ९ क्योंकि वे मेरे नाम से तुम को झूठी नबूवत सुनाते हैं मुझ यहोवा की यह वाणी है कि १० मैं ने उन्हें नहीं भेजा। यहोवा यों कहता है कि बाबेल के सत्तर बरस पूरे होने पर मैं तुम्हारी सुधि लूंगा और अपना यह मनभावना वचन कि मैं तुम्हें इस स्थान में फेर ले आऊंगा पूरा ११ करूंगा। क्योंकि यहोवा की यह वाणी है कि जो कल्पनाएं मैं तुम्हारे विषय करता हूं उन्हें मैं जानता हूं कि वे हानि की नहीं कुशल ही की हैं कि अन्त में तुम्हारी आशा पूरी करूंगा[1]। १२ उस समय तुम मुझ को पुकारोगे और आकर मुझ से प्रार्थना करोगे और मैं तुम्हारी सुनूंगा। १३ और तुम मुझे ढूंढ़ोगे और पाओगे भी क्योंकि तुम अपने सारे मन से मेरे पास आओगे। १४ और यहोवा की यह वाणी है कि मैं तुम को मिलूंगा और बन्धुआई से लौटा ले आऊंगा और तुम को उन सब जातियों और स्थानों में से जिन में मैं ने तुम को बरबस कर दिया है इकट्ठा करके इस स्थान में फेर ले आऊंगा जहां से मैं ने तुम्हें बन्धुआ कराके निकाल दिया है यहोवा की यही वाणी है। १५ तुम तो कहते हो कि यहोवा ने हमारे लिये बाबेल में नबी प्रगट किये हैं। १६ पर जो राजा दाऊद की गद्दी पर विराजमान है और जो सारी प्रजा इस नगर में रहती है अर्थात तुम्हारे जो भाई तुम्हारे संग बन्धुआई में नहीं गये उन सभों के विषय सेनाओं का यहोवा यह कहता १७ है कि, सुनो मैं उन के बीच तलवार चलाऊंगा और महंगी करूंगा और मरी फैलाऊंगा और उन्हें ऐसे घिनौने अंजीरों के सरीखे

(१) मूल में. तुम्हें अन्त फल और आशा देने को।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



करूंगा जो निकम्मे होने के कारण खाये नहीं १८ जाते। और मैं तलवार महंगी और मरी लिये हुए उन का पीछा करूंगा और ऐसा करूंगा कि वे पृथिवी के राज्य राज्य में मारे मारे फिरेंगे और उन सब जातियों में जिन के बीच मैं उन्हें बरबस कर दूंगा उन की ऐसी दशा करूंगा कि लोग उन्हें देखकर चकित होंगे और ताली बजाएंगे और उन की नामधराई करेंगे और १९ उन की उपमा देकर स्राप दिया करेंगे। यहोवा की यह वाणी है कि यह इस के बदले में होगा कि जो वचन मैं ने अपने दास नबियों के द्वारा उन के पास बड़ा यत्न करके[1] कहला भेजे हैं उन को उन्हों ने नहीं सुना यहोवा की यही वाणी है॥

२० सो हे सारे बन्धुओ जिन्हें मैं ने यरूशलेम से बाबेल को भेजा है तुम यहोवा का यह वचन २१ सुनो। कोलायाह का पुत्र अहाब और मासेयाह का पुत्र सिदूकिय्याह जो मेरे नाम से तुम को झूठी नबूवत सुनाते हैं उन के विषय इस्राएल का परमेश्वर सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि सुनो मैं उन को बाबेल के राजा नबूकद्रेस्सर के हाथ में कर दूंगा और वह उन को २२ तुम्हारे साम्हने मार डालेगा। और सब यहूदी बंधुए जो बाबेल में रहते हैं सो उन की उपमा देकर यह स्राप दिया करेंगे कि यहोवा तुझे सिदूकिय्याह और अहाब के समान करे जिन्हें २३ बाबेल के राजा ने आग में भून डाला। इस का कारण यह है कि उन्हों ने इस्राएलियों में मूढ़ता के काम किये अर्थात पराई स्त्रियों के साथ व्यभिचार किया और मेरी बिन आज्ञा पाये मेरे नाम से झूठे वचन कहे और इस का जाननेहारा और साक्षी मैं आप ही हूं यहोवा की यही वाणी है॥

२४ और नेहेलामी शमायाह से तू यह कह कि, २५ इस्राएल के परमेश्वर यहोवा ने यों कहा है कि इस लिये कि तू ने यरूशलेम के सब रहनेहारों और सब याजकों को सुनाने के लिये मासेयाह के पुत्र सपन्याह याजक के नाम पर अपने ही नाम २६ की इस आशय की पत्री भेजी कि, यहोवा ने जो यहोयादा याजक के स्थान पर तुझे याजक ठहरा दिया कि तू यहोवा के भवन में रखवाल होकर जितने वहां पागलपन करते और नबी बन बैठते हैं उन्हें काठ में ठोके और उन के गले में लोहे के पट्टे डाले। सो यिर्मयाह अनातोती जो तुम्हारा नबी बन बैठा है उस को तू २७ ने क्यों नहीं घुड़का। उस ने तो हम लोगों के २८ पास बाबेल में यह कहला भेजा है कि बंधुआई तो बहुत काल लों रहेगी सो घर बनाकर उन में बसो और बारियां लगाकर उन के फल खाओ। यह पत्री सपन्याह याजक २९ ने यिर्मयाह नबी को पढ़ सुनाई। तब ३० यहोवा का यह वचन यिर्मयाह के पास पहुंचा कि, सब बंधुओं के पास यह कहला ३१ भेज कि यहोवा नेहेलामी शमायाह के विषय यों कहता है कि शमायाह ने जो मेरे विना भेजे तुम से नबूवत किई और तुम को झूठ पर भरोसा दिलाया है, इस लिये यहोवा यों ३२ कहता है कि सुनो मैं उस नेहेलामी शमायाह और उस के वंश को दण्ड दिया चाहता हूं उस के घर में से कोई इन प्रजाओं में न रह जाएगा। और जो भलाई मैं अपनी प्रजा की करनेवाला हूं उस को वह देखने न पाएगा क्योंकि उस ने यहोवा से फिरने की बातें कही हैं यहोवा की यही वाणी है॥

## ३०. यहोवा का जो वचन यिर्मयाह के पास पहुंचा

सो यह है, इस्राएल का परमेश्वर यहोवा तुझ २ से यों कहता है कि जो वचन मैं ने तुझ से कहे हैं उन सभों को पुस्तक में लिख दे। क्योंकि ३ यहोवा की यह वाणी है कि ऐसे दिन आते हैं कि मैं अपनी इस्राएली और यहूदी प्रजा को बन्धुआई से लौटा लूंगा और जो देश मैं ने उन के पितरों को दिया था उस में उन्हें फेर ले आऊंगा और वे फिर उस के अधिकारी होंगे यहोवा का यही वचन है॥

जो वचन यहोवा ने इस्राएलियों और यहू- ४ दियों के विषय कहे थे सो ये हैं। यहोवा यों ५ कहता है कि थरथरा देनेहारा शब्द सुनाई दे रहा है शान्ति नहीं भय ही होता है। पूछो ६ तो और देखो क्या पुरुष भी कहीं जनता है फिर क्या कारण है कि सब पुरुष जननेहारी की नाईं अपनी अपनी कमर अपने हाथों से दबाये हुए देख पड़ते हैं और सब के मुख फीके रंग के हो गये हैं। हाय हाय वह दिन ७ क्या ही भारी होगा उस के समान और कोई

(१) मूल में. तड़के उठके।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



दिन नहीं वह याकूब के संकट का समय तो होगा पर वह उस से भी छुड़ाया जाएगा। ८ और सेनाओं के यहोवा की यह वाणी है कि उस दिन मैं उस का रक्खा हुआ जूआ तुम्हारी गर्दन पर से तोड़ दूंगा और तुम्हारे बन्धनों को टुकड़े २ कर डालूंगा और परदेशी फिर ९ उन से अपनी सेवा न कराने पाएंगे। पर वे अपने परमेश्वर यहोवा और अपने राजा दाऊद की सेवा करेंगे जिस को मैं उन का १० राज्य करने के लिये ठहराऊंगा। सो हे मेरे दास याकूब तुझ से यहोवा की यह वाणी है कि मत डर और हे इस्राएल विस्मित न हो क्योंकि मैं दूर देश से तुझे और तेरे वंश को बन्धुआई के देश से छुड़ा ले आऊंगा सो याकूब लौटकर चैन और सुख से रहेगा और कोई ११ उस को डराने न पाएगा। यहोवा की यह वाणी है कि मैं तुम्हारा उद्धार करने के लिये तुम्हारे संग हूं सो मैं उन सब जातियों का जिन में मैं ने तुम्हें तितर बितर किया है अन्त कर डालूंगा पर तुम्हारा अन्त न करूंगा तुम्हारी ताड़ना मैं विचार करके करूंगा और तुम्हें किसी प्रकार से निर्दोष न ठहराऊंगा॥

१२ यहोवा यों कहता है कि तेरे दुःख का कोई १३ उपाय नहीं और तेरी चोट कठिन है। तेरा मुकद्दमा लड़ने के लिये कोई नहीं तेरा घाव बांधने १४ के लिये न पट्टी न मरहम है। तेरे सब यार तुझे भूल गये वे तुम्हारी सुधि नहीं लेते क्योंकि तेरे बड़े अधर्म्म और भारी पापों के कारण मैं ने शत्रु बनकर तुझे मारा, मैं ने क्रूर बनकर १५ ताड़ना दिई। तू अपने घाव के मारे क्यों चिल्लाती है तेरी पीड़ा का कोई उपाय नहीं तेरे बड़े अधर्म्म और भारी पापों के कारण मैं ने १६ तुझ से ऐसा व्यवहार किया है। पर जितने तुझे अब खाये लेते हैं सो आप खाये जाएंगे और तेरे द्रोही आप सब के सब बन्धुआई में जाएंगे और तेरे लूटनेहारे आप लुटेंगे और जितने तेरा धन छीनते हैं उन का धन मैं १७ छिनवाऊंगा। यहोवा की यह वाणी है कि मैं तेरा इलाज करके तेरे घावों को चंगा करूंगा तेरा नाम धकियाई हुई पड़ा है और लोग कहते हैं कि वह तो सिय्योन है उस की चिन्ता कौन करे॥

१८ यहोवा कहता है कि मैं याकूब के तंबू बन्धुआई से लौटाता हूं और उस के घरों पर दया करूंगा और नगर अपने ही डीह पर फिर बसेगा और राजभवन पहिली रीति के अनुसार १९ बस जाएगा। और वहां से धन्य कहने और आनन्द करने का शब्द सुन पड़ेगा और मैं उन को घटाऊंगा नहीं बढ़ाऊंगा और उन का २० विभव बढ़ाऊंगा वे थोड़े न होंगे। फिर उन के लड़केबाले प्राचीन काल के समान होंगे और उन की मण्डली मेरे साम्हने स्थिर रहेगी और जितने उन पर अन्धेर करते हैं उन को मैं दण्ड २१ दूंगा। और उन का महा पुरुष उन्हीं में से होगा और उन पर जो प्रभुता करेगा सो उन्हीं में से उत्पन्न होगा और मैं उसे अपने समीप बुलाऊंगा और वह मेरे समीप आ भी जाएगा क्योंकि कौन है जो अपने जीव पर खेला है यहोवा की २२ यही वाणी है। उस समय तुम मेरी प्रजा ठहरोगे और मैं तुम्हारा परमेश्वर ठहरूंगा॥

२३ यहोवा की जलजलाहट की आंधी चलती है वह अति प्रचण्ड आंधी है वह दुष्टों के सिर २४ पर बल से लगेगी। जब लों यहोवा अपना काम न कर चुके और अपनी युक्तियों को पूरी न कर चुके तब लों उस का भड़का हुआ कोप शान्त न होगा[१]। अन्त के दिनों में तुम इस बात को समझ सकोगे॥

**३१.** उन दिनों में मैं सारे इस्राएली कुलों का परमेश्वर ठहरूंगा और वे मेरी प्रजा ठहरेंगे यहोवा की यही वाणी २ है। यहोवा यों कहता है कि जो प्रजा तलवार से बच निकली जंगल में उन पर अनुग्रह हुआ मैं इस्राएल को विश्राम देने के लिये तैयार हुआ[२]॥

३ यहोवा ने मुझे दूर से दर्शन देकर कहा है कि मैं तुझ से सदा प्रेम रखता आया हूं इस कारण मैं ने तुझे करुणा करके खींच लिया है। ४ हे इस्राएली कुमारी कन्या मैं तुझे फिर बसाऊंगा वहां तू फिर सिंगार करके डफ बजाने लगेगी और आनन्द करनेहारों के बीच में ५ नाचती हुई निकलेगी। तू शोमरोन के पहाड़ों पर दाख की बारियां फिर लगाएगी और जो उन्हें लगाएंगे सो उन के फल भी खाने पाएंगे[३]। ६ क्योंकि ऐसा दिन आएगा जिस में एप्रैम के

(१) मूल में. न फिरेगा। (२) मूल में. चलूंगा। (३) मूल में. साधारण भी ठहराएंगे।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons Dev Prayag. Digitized by eGangotri

पहाड़ी देश में के पहरुए पुकारेंगे कि उठो हम अपने परमेश्वर यहोवा के पास सिय्योन को ७ जाएं। क्योंकि यहोवा यों कहता है कि याकूब की श्रेष्ठ जाति के कारण आनन्द से जयजयकार करो फिर ऊंचे शब्द से स्तुति करो और कहो कि हे यहोवा अपनी प्रजा इस्राएल के छूटे हुए ८ लोगों का भी उद्धार कर। मैं उन को उत्तर देश से ले आऊंगा और पृथिवी की छोर छोर से इकट्ठे करूंगा और उन के बीच अन्धे लंगड़े गर्भवती और जननेहारी स्त्रियां भी आएंगी, ९ बड़ी मण्डली यहां लौट आएगी। वे आंसू बहाते हुए आएंगे और गिड़गिड़ाते हुए मुझ से पहुंचाये जाएंगे और मैं उन्हें नदियों के किनारे किनारे से और ऐसे चौरस मार्ग से ले आऊंगा कि वे ठोकर न खाने पाएंगे क्योंकि मैं इस्राएल का पिता हूं और एप्रैम मेरा जेठा है॥

१० हे जाति जाति के लोगो यहोवा का वचन सुनो और दूर दूर के द्वीपों में भी इस का प्रचार करो कहो कि जिस ने इस्राएलियों को तितर बितर किया था सोई उन्हें इकट्ठे भी करेगा और उन की ऐसी रक्षा करेगा जैसी चरवाहा अपने ११ झुण्ड की करता है। यहोवा ने याकूब को छुड़ा लिया और उस शत्रु के पंजे से जो उस से अधिक १२ बलवन्त है छुटकारा दिया है। सो वे सिय्योन की चोटी पर आकर जयजयकार करेंगे और अनाज नया दाखमधु टटका तेल और भेड़ बकरियों और गाय बैलों के बच्चे आदि उत्तम उत्तम दान यहोवा से पाने के लिये तांता बांधकर[१] चलेंगे और उन का जीव सींची हुई बारी के समान बनेगा और वे फिर कभी उदास न १३ होंगे। उस समय उन में की कुमारियां नाचती हुई आनन्द करेंगी और जवान और बूढ़े एक संग आनन्द करेंगे क्योंकि मैं उन के शोक को दूर करके उन्हें आनन्दित करूंगा और शांति १४ दूंगा और दुःख के बदले आनन्द दूंगा। और मैं याजकों को चिकनी वस्तुओं से अति तृप्त करूंगा बरन मेरी प्रजा मेरे उत्तम दानों से सन्तुष्ट होगी यहोवा की यही वाणी है॥

१५ यहोवा यह भी कहता है कि सुन रामा नगर में विलाप और बिलक बिलक रोने का शब्द सुनने में आता है राहेल अपने लड़कों के लिये रो रही है और अपने लड़कों के कारण शांत नहीं होती क्योंकि वे जाते रहे। सो यहोवा यों १६ कहता है कि रोने पीटने और आंसू बहाने से रुक जा क्योंकि तेरे परिश्रम का फल मिलनेवाला है और वे शत्रुओं के देश से लौट आएंगे। यहोवा की यह वाणी है कि अन्त में तेरी १७ आशा पूरी होगी तेरे वंश के लोग अपने देश में लौट आएंगे। निश्चय मैं ने एप्रैम को ये १८ बातें कहकर विलापते सुना है कि तू ने मेरी ताड़ना किई और मेरी ताड़ना ऐसे बछड़े की सी हुई जो निकाला न गया हो पर अब तू मुझे फेर तब मैं फिरूंगा क्योंकि तू मेरा परमेश्वर है। मैं फिर जाने के पीछे पछताया और १९ सिखाये जाने के पीछे छाती पीटी पुराने पापों को सोचकर मैं लज्जित हुआ और मेरे मुंह पर सियाही छा गई। क्या एप्रैम मेरा प्रिय पुत्र २० नहीं है क्या वह मेरा दुलारा लड़का नहीं है जब जब मैं उस के विरुद्ध बातें करता हूं तब तब मुझे उस का स्मरण आता है इस लिये मेरा मन उस के कारण भर आता है और मैं निश्चय उस पर दया करूंगा यहोवा की यही वाणी है॥

हे इस्राएली कुमारी जिस राजमार्ग से तू २१ गई थी उसी में खंभे और दण्डे खड़े कर और अपने इन नगरों में लौट आने पर मन लगा। हे संग छोड़नेहारी कन्या तू कब लों इधर २२ उधर फिरती रहेगी यहोवा की तो एक नई सृष्टि पृथिवी पर प्रगट होगी अर्थात नारी पुरुष को घेर लेगी॥

इस्राएल का परमेश्वर सेनाओं का यहोवा २३ यों कहता है कि जब मैं यहूदी बन्धुओं को उन के देश के नगरों में लौटाऊंगा तब उन में यह आशीर्वाद[१] फिर दिया जायगा कि हे धर्मभरे वासस्थान हे पवित्र पर्वत यहोवा तुझे आशीष दे। और यहूदा और उस के सब २४ नगरों के लोग और किसान और चरवाहे[२] भी उस में इकट्ठे बसेंगे। और मैं ने थके हुए लोगों २५ का जीव तृप्त किया और उदास लोगों के जीव को भर दिया है॥

इस पर मैं जाग उठा और देखा और मेरी २६ नींद मुझे मीठी लगी॥

सुन यहोवा की यह वाणी है कि ऐसे दिन २७ आते हैं जिन में मैं इस्राएल और यहूदा के

(१) मूल में. महानद की नाईं बहेंगे।

(१) मूल में. वचन। (२) मूल में. घूम घूमकर झुण्ड के चरानेहारे।


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



घरानों के लड़केबाले और पशु दोनों को बहुत २८ बढ़ाऊंगा[१]। और जिस प्रकार से मैं सोच सोच कर[२] उन को गिराता और ढाता और नाश करता और काट डालता और सत्यानाश ही करता था उसी प्रकार से मैं अब सोच सोचकर उन को रोपूंगा और बढ़ाऊंगा यहोवा की यही २९ वाणी है। उन दिनों वे फिर न कहेंगे कि जंगली दाख खाई तो पुरखा लोगों ने पर दांत ३० खट्टे हो गये हैं उन के वंश के। क्योंकि जो कोई जंगली दाख खाए उसी के दांत खट्टे हो जाएंगे हर एक मनुष्य अपने ही अपने अधर्म्म के कारण मारा जाएगा॥

३१ फिर यहोवा की यह भी वाणी है कि सुन ऐसे दिन आते हैं कि मैं इस्राएल और यहूदा के ३२ घरानों से नई वाचा बांधूंगा। वह उस वाचा के समान न होगी जो मैं ने उन के पुरखाओं से उस समय बांधी थी जब मैं उन का हाथ पकड़कर उन्हें मिस्र देश से निकाल लाया क्योंकि यद्यपि मैं उन का पति हुआ तौभी ३३ उन्हों ने मेरी वह वाचा तोड़ी। यहोवा की यह वाणी है कि जो वाचा मैं उन दिनों के पीछे इस्राएल के घराने से बांधूंगा सो यह है कि मैं अपनी व्यवस्था उन के मन में समवाऊंगा और उन के हृदय पर लिखूंगा और मैं उन का परमेश्वर ठहरूंगा और वे मेरी प्रजा ३४ ठहरेंगे। और तब से उन्हें फिर एक दूसरे से यह कहना न पड़ेगा कि यहोवा का ज्ञान सीखो क्योंकि यहोवा की यह वाणी है कि छोटे से लेकर बड़े लों वे सब के सब मेरा ज्ञान रक्खेंगे क्योंकि मैं उन का अधर्म्म क्षमा करूंगा और उन का पाप फिर स्मरण न करूंगा। ३५ जिस ने दिन को प्रकाश देने के लिये सूर्य्य को और रात को प्रकाश देने के लिये चन्द्रमा और तारागण के नियम ठहराये और समुद्र को उछालता और उस की लहरों को गरजाता है और जिस का नाम सेनाओं का यहोवा है सोई ३६ यहोवा यों कहता है कि, जब वे नियम मेरे साम्हने से टल जाएं तब ही यह हो सकेगा कि इस्राएल का वंश मेरे लेखे एक जाति ठह- ३७ रने से सदा के लिये छूट जाए। यहोवा यों भी कहता है कि जब ऊपर से आकाश मापा जाए और नीचे से पृथिवी की नेव खोद खोदकर पाई जाए तब ही मैं इस्राएल के सारे वंश के सब पापों के कारण उन से हाथ उठाऊंगा। सुन यहोवा की यह वाणी है कि ऐसे दिन ३८ आते हैं कि जिन में यह नगर हननेल के गुम्मट से लेकर कोने के फाटक लों यहोवा के लिये बनाया जाएगा। और मापने की रस्सी ३९ फिर आगे बढ़कर सीधी गारेब पहाड़ी लों और वहां से घूमकर गोआ को पहुंचेगी। और ४० लोथों और राख की सारी तराई और किद्रोन नाले लों जितने खेत हैं और घोड़ों के पूरबी फाटक के कोने लों जितनी भूमि है सो सब यहोवा के लिये पवित्र ठहरेगी वह नगर सदा लों फिर कभी न तो गिराया और न ढाया जाएगा॥

## ३२. यहूदा के राजा सिद्किय्याह के राज्य के दसवें बरस

में जो नबूकद्रेस्सर के राज्य का अठारहवां बरस था यहोवा की ओर से यह वचन यिर्मयाह के पास पहुंचा। उस समय बाबेल के २ राजा की सेना ने यरूशलेम को घेर लिया था और यिर्मयाह नबी यहूदा के राजा के पहरे के भवन के आंगन में कैद किया गया था। क्योंकि यहूदा के राजा सिद्किय्याह ने ३ यह कहकर उसे कैद किया कि तू ऐसी नबूवत क्यों करता है कि यहोवा यों कहता है कि सुनो मैं यह नगर बाबेल के राजा के वश में कर दूंगा सो वह इस को ले लेगा, और यहूदा का ४ राजा सिद्किय्याह कस्दियों के हाथ से न बचेगा वह बाबेल के राजा के वश में अवश्य ही पड़ेगा और वह और बाबेल का राजा आपस में आम्हने साम्हने बातें करेंगे और उन की चार आंखें होंगी, और वह सिद्किय्याह को ५ बाबेल में ले जाएगा और यहोवा की यह वाणी है कि जब लों मैं उस की सुधि न लूं तब लों वह वहीं रहेगा सो तुम लोग कस्दियों से लड़ो तो लड़ो पर तुम्हारे लड़ने से कुछ बन न पड़ेगा॥

६ और यिर्मयाह ने कहा यहोवा का वचन ७ मेरे पास पहुंचा कि, सुन शल्लूम का पुत्र हनमेल जो तेरा चचेरा भाई है सो तेरे पास यह कहने को आने पर है कि मेरा जो खेत अनातोत में है सो मोल ले क्योंकि उसे मोल लेकर

(१) मूल में. घरानों में मनुष्य का बीज और पशु का बीज बोऊंगा। (२) मूल में. जाग जागकर।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


८ छुड़ाने का अधिकार तेरा ही है। सो यहोवा के कहे के अनुसार मेरा चचेरा भाई हनमेल पहरे के आंगन में मेरे पास आकर कहने लगा मेरा जो खेत बिन्यामीन देश के अनातोत में है सो मोल ले क्योंकि उस के स्वामी होने और उस के छुड़ा लेने का अधिकार तेरा ही है सो तू उसे मोल ले। तब मैं ने जान लिया ९ कि वह यहोवा का वचन था। सो मैं ने उस अनातोत के खेत को अपने चचेरे भाई हनमेल से मोल लिया और उस का दाम चांदी के १० सत्तरह शेकेल तौलकर दिये। और मैं ने दस्तावेज में दस्तखत और मोहर हो जाने पर गवाहों के साम्हने वह चांदी कांटे में तौलकर उसे ११ दिया। तब मोल लेने की दोनों दस्तावेजें जिन में सब शर्तें लिखी हुई थीं और जिन में से एक पर मोहर थी और दूसरी खुली थी उन्हें लेकर १२ मैं ने, अपने चचेरे भाई हनमेल के और उन गवाहों के साम्हने जिन्हों ने दस्तावेज में दस्तखत किया था और उन सब यहूदियों के साम्हने भी जो पहरे के आंगन में बैठे हुए थे नेरिय्याह के पुत्र बारूक को जो महसेयाह का पोता था १३ सोंप दिया। तब मैं ने उन के साम्हने बारूक १४ को यह आज्ञा दिई कि, इस्राएल के परमेश्वर सेनाओं के यहोवा ने यों कहा कि जिस पर मोहर किई हुई है और जो खुली हुई है मोल लेने की दस्तावेजों को लेकर मिट्टी के बर्तन में रख इस लिये कि ये बहुत दिन लों बनी १५ रहें। क्योंकि इस्राएल का परमेश्वर सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि इस देश में घर और खेत और दाख की बारियां फिर मोल लिई जाएंगी ॥

१६ जब मैं ने मोल लेने की वह दस्तावेज नेरिय्याह के पुत्र बारूक के हाथ में दिई उस के पीछे मैं ने यहोवा से यह प्रार्थना किई कि, १७ अहो प्रभु यहोवा तू ने तो बड़े सामर्थ्य और बढ़ाई हुई भुजा से आकाश और पृथिवी को बनाया और तेरे लिये कोई काम कठिन नहीं १८ है। तू हजारों पर करुणा करता रहता और पितरों के अधर्म्म का बदला उन के पीछे उन के वंश के लोगों को देता है। तू तो वह महान और पराक्रमी ईश्वर है जिस का नाम सेनाओं १९ का यहोवा है। तू बड़ा युक्ति करनेहारा और सामर्थी काम करनेहारा है तेरी दृष्टि मनुष्यों की सारी चालचलन पर लगी रहती है और तू एक एक को उस की चालचलन और करनी का फल भुगताता है। तू ने मिस्र देश में चिन्ह २० और चमत्कार किये और आज लों इस्राएलियों बरन सारे मनुष्यों के बीच करता आया है और इस भांति तू ने अपना ऐसा नाम किया है जो आज के दिन लों बना है। और तू २१ अपनी प्रजा इस्राएल को मिस्र देश में से चिन्हों और चमत्कारों और बली हाथ और बढ़ाई हुई भुजा से बड़े भयानक कामों के द्वारा निकाल लाया। फिर तू ने यह देश जिस के २२ देने की तू ने उन के पितरों से किरिया खाई थी और जिस में दूध और मधु की धाराएं बहती हैं उन्हें दिया। और वे आकर इस के २३ अधिकारी हुए तौभी तेरी नहीं मानी और न तेरी व्यवस्था पर चले बरन जो कुछ तू ने उन को करने की आज्ञा दिई थी उस में से उन्हों ने कुछ भी नहीं किया इस कारण तू ने उन पर यह सारी विपत्ति डाली है। अब इन धुसों को २४ देख वे लोग इस नगर के ले लेने के लिये आ गये हैं और यह नगर तलवार महंगी और मरी के कारण इन चढ़े हुए कसदियों के वश में किया गया है और जो तू ने कहा था सो अब पूरा हुआ और तू इसे देखता भी है। तौभी हे २५ प्रभु यहोवा तू ने मुझ से कहा है कि गवाह बुलाकर उस खेत को मोल ले पर यह नगर कसदियों के वश में कर दिया गया है ॥

तब यहोवा का यह वचन यिर्मयाह के पास २६ पहुंचा कि, मैं तो सारे प्राणियों का परमेश्वर २७ यहोवा हूं क्या कोई काम मेरे लिये कठिन है। सो यहोवा यों कहता है कि देख मैं यह नगर २८ कसदियों और बाबेल के राजा नबूकद्रेस्सर के वश में कर देने पर हूं सो वह इस को ले लेगा। और जो कसदी इस नगर से युद्ध कर २९ रहे हैं वे आकर इस में आग लगाकर फूंक देंगे और जिन घरों की छतों पर उन्हों ने बाल के लिये धूप जलाकर और दूसरे देवताओं को तपावन देकर मुझे रिस दिलाई है वे घर जला दिये जाएंगे। क्योंकि इस्राएल और यहूदा जो ३० काम मुझे बुरा लगता है वही लड़कपन से करते आये हैं और इस्राएली अपनी बनाई हुई वस्तुओं से मुझ को रिस ही रिस दिलाते आये हैं। यहोवा की यह वाणी है कि यह ३१ नगर जब से बसा तब से आज के दिन लों मेरे कोप और जलजलाहट के भड़कने का कारण

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



हुआ है सो अब मैं इस को अपने साम्हने से ३२ इस कारण दूर करूंगा, कि इस्राएली और यहूदी अपने राजाओं हाकिमों याजकों और नबियों समेत क्या यहूदा देश के क्या यरूशलेम के निवासी सब के सब बुराई पर बुराई करके ३३ मुझ को रिस दिलाते आये हैं। उन्हों ने तो मेरी ओर मुंह नहीं पीठ ही फेरी है मैं उन्हें बड़े यत्न से[1] सिखाता आया हूं पर उन्हों ने मेरी शिक्षा ३४ नहीं मानी। बरन जो भवन मेरा कहावता है उस में भी उन्हों ने अपनी घिनौनी वस्तुएं ३५ स्थापन करके उसे अशुद्ध किया है। और उन्हों ने हिन्नोमियों की तराई में बाल के ऊंचे ऊंचे स्थान बनाकर अपने बेटे बेटियों को मोलेक के लिये होम किये जिस की आज्ञा मैं ने कभी नहीं दिई और न यह बात कभी मेरे मन में आई कि ऐसा घिनौना काम किया जाए जिस से यहूदी लोग पाप में फंसें॥

३६ पर अब इस्राएल का परमेश्वर यहोवा इस नगर के विषय जिसे तुम लोग तलवार महंगी और मरी के द्वारा बाबेल के राजा के वश में ३७ पड़ा हुआ कहते हो यों कहता है कि, सुनो मैं उन को उन सब देशों से जिन में मैं कोप और जलजलाहट और बड़े क्रोध में आकर उन्हें बरबस कर दूंगा लौटा ले आकर इसी नगर में इकट्ठे करूंगा और निडर करके बसा दूंगा। ३८ और वे मेरी प्रजा ठहरेंगे और मैं उन का ३९ परमेश्वर ठहरूंगा। और मैं उन का एक ही मन और एक ही चाल कर दूंगा कि वे सदा मेरा भय मानते रहें जिस से उन का और उन के ४० पीछे उन के वंश का भी भला हो। और मैं उन से यह वाचा बांधूंगा कि मैं कभी तुम्हारा संग[2] छोड़कर तुम्हारा भला करना न छोड़ूंगा। और मैं अपना भय उन के मन में ऐसा उपजाऊंगा कि वे कभी मुझ से अलग होना न चाहेंगे। ४१ और मैं बड़ी प्रसन्नता के साथ उन का भला करता रहूंगा और सचमुच उन्हें इस देश में अपने सारे मन और सारे जी से बसा दूंगा। ४२ देख यहोवा यों कहता है कि जैसे मैं ने अपनी इस प्रजा पर यह सारी बड़ी विपत्ति डाल दिई वैसे ही निश्चय इन से वह सारी भलाई भी करूंगा जिस के करने का वचन मैं ने दिया है। ४३ सो यह देश जिस के विषय तुम लोग कहते हो कि यह तो उजाड़ हुआ है इस में न तो मनुष्य रह गये हैं और न पशु यह तो कस्दियों के वश में पड़ चुका है इसी में खेत फिर मोल लिये ४४ जाएंगे। बिन्यामीन के देश में और यरूशलेम के आसपास और यहूदा देश के अर्थात पहाड़ी देश नीचे के देश और दक्खिन देश के नगरों में लोग गवाह बुलाकर खेत मोल लेंगे और दस्तावेज में दस्तखत और मोहर करेंगे क्योंकि मैं उन के बंधुओं को लौटा ले आऊंगा। यहोवा की यही वाणी है॥

३३. जिस समय यिर्मयाह पहरे के आंगन में बन्द ही रहा उस समय यहोवा का वचन दूसरी बार उस के पास पहुंचा कि, यहोवा जो पूरा करनेहारा है २ यहोवा जो उस के स्थिर होने की तैयारी करता है[1] उस का नाम यहोवा है, वह यह कहता है ३ कि मुझ से प्रार्थना कर और मैं तेरी सुनकर तुझे बड़ी बड़ी और कठिन[2] बातें बताऊंगा जिन्हें तू अब नहीं समझता॥

४ क्योंकि इस्राएल का परमेश्वर यहोवा इस नगर के घरों और यहूदा के राजाओं के भवनों के विषय जो इस लिये गिराये जाते हैं कि धुसों और तलवार के साथ सुभीते से लड़ सकें यों ५ कहता है। कस्दियों से युद्ध करने को वे लोग आते तो हैं पर मैं कोप और जलजलाहट में आकर उन को मरवाऊंगा और उन की लोथें उसी स्थान में भरवा दूंगा क्योंकि उन की दुष्टता के कारण मैं ने इस नगर से मुख फेर लिया है। ६ सुन मैं इस नगर का इलाज करके इस के बासियों को चंगा करूंगा और उन पर पूरी शान्ति और ७ सच्चाई प्रगट करूंगा। और मैं यहूदा और इस्राएल के बन्धुओं को लौटा ले आऊंगा और ८ उन्हें पहिले की नाईं बनाऊंगा। और मैं उन को उन के सारे अधर्म्म और पाप के काम से जो उन्हों ने मेरे विरुद्ध किये हैं शुद्ध करूंगा और उन्हों ने जितने अधर्म्म और पाप और अपराध के काम मेरे विरुद्ध किये हैं उन सब को मैं क्षमा ९ करूंगा। क्योंकि पृथिवी की सारी जातियां वह सारी भलाई सुनेंगी जो मैं उन की करूंगा और उस सारे कल्याण और सारी शान्ति की चर्चा

(१) मूल में. तड़के उठकर।
(२) मूल में. पीछा।

(१) मूल में. गढ़ता। (२) मूल में. कोटों से घिरी।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



सुनकर जो मैं उन से करूंगा डरेंगे और थर्थराएंगे, वह उन के लेखे में मेरे लिये हर्षानेवाला और स्तुति और शोभा का कारण हो जाएगा । १० यहोवा यों कहता है कि यह स्थान जिस के विषय तुम लोग कहते हो कि यह तो उजाड़ हो गया है इस में न तो मनुष्य रह गया है और न पशु अर्थात यहूदा देश के नगर और यरूशलेम की सड़कें जो ऐसी सुनसान पड़ी हैं कि उन में न तो ११ कोई मनुष्य रहता है और न कोई पशु, इन्हीं में हर्ष और आनन्द का शब्द दुलहे दुलहिन का शब्द और इस बात के कहनेहारों का शब्द फिर सुन पड़ेगा कि सेनाओं के यहोवा का धन्यवाद करो क्योंकि यहोवा भला है और उस की करुणा सदा की है और यहोवा के भवन में धन्यवादबलि ले आनेहारों का भी शब्द सुनाई देगा क्योंकि मैं इस देश की दशा पहिले की नाईं ज्यों की त्यों कर दूंगा[1] यहोवा का यही १२ वचन है। सेनाओं का यहोवा कहता है कि सब गांवों समेत यह स्थान जो ऐसा उजाड़ है कि इस में न तो मनुष्य रह गया है और न पशु इसी में भेड़ बकरियां बैठानेहारे चरवाहे फिर १३ रहेंगे। क्या पहाड़ी देश के क्या नीचे के देश के क्या दक्खिन देश के नगरों में क्या बिन्यामीन देश में क्या यरूशलेम के आस पास निदान यहूदा देश के सब नगरों में भेड़ बकरियां फिर गिन गिनकर चराईं[2] जाएंगी यहोवा का यही वचन है ॥

१४ यहोवा की यह भी वाणी है कि सुन ऐसे दिन आते हैं कि कल्याण का जो वचन मैं ने इस्राएल और यहूदा के घरानों के विषय कहा है उसे पूरा १५ करूंगा। उन दिनों में और उस समय में मैं दाऊद के वंश में धर्म्म का एक पल्लव उगाऊंगा और वह इस देश में न्याय और धर्म्म के काम १६ करेगा। उन दिनों में यहूदा बचा रहेगा और यरूशलेम निडर बसा रहेगा और उस का यह नाम रक्खा जाएगा अर्थात यहोवा हमारी १७ धार्म्मिकता। यहोवा यों कहता है कि दाऊद के कुल में इस्राएल के घराने की गद्दी पर १८ विराजनेहारे अटूट रहेंगे। और लेवीय याजकों के कुलों में दिन दिन मेरे लिये होमबलि चढ़ानेहारे और अन्नबलि जलानेहारे और मेलबलि चढ़ानेहारे अटूट रहेंगे ॥

(१) मूल में. क्योंकि मैं देश की बन्धुआई को लौटा लाऊंगा। (२) मूल में. आगे चलाई।

फिर यहोवा का यह वचन यिर्मयाह के १९ पास पहुंचा कि, यहोवा यों कहता है कि मैं ने २० दिन और रात के विषय जो वाचा बांधी है उस को जब तुम ऐसा तोड़ सको कि दिन और रात अपने अपने समय में न हों, तब ही जो वाचा २१ मैं ने अपने दास दाऊद के संग बांधी है कि तेरे वंश की गद्दी पर विराजनेहारे अटूट रहेंगे सो टूट सकेगी और जो वाचा मैं ने अपनी सेवा टहल करनेहारे लेवीय याजकों के संग बांधी है वह भी टूट सकेगी। आकाश की २२ सेना की गिनती और समुद्र की बालू के किनकों का परिमाण नहीं हो सकता इसी प्रकार मैं अपने दास दाऊद के वंश और अपनी सेवा टहल करनेहारे लेवियों को बढ़ाकर अनगिनित कर दूंगा ॥

फिर यहोवा का यह वचन यिर्मयाह के पास २३ पहुंचा कि, क्या तू ने नहीं सोचा कि ये लोग २४ यह क्या कहते हैं कि जो दो कुल यहोवा ने चुन लिये थे उन दोनों से उस ने अब हाथ उठाया है यह कहकर कि ये मेरी प्रजा को तुच्छ जानते हैं यह जाति हमारे लेखे में जाती रहेगी। यहोवा यों कहता है कि यदि दिन २५ और रात के विषय मेरी वाचा अटल न रहे और यदि आकाश और पृथिवी के नियम मेरे ठहराये हुए न रह जाएं, तो मैं याकूब के वंश २६ से हाथ उठाऊंगा और इब्राहीम इसहाक और याकूब के वंश पर प्रभुता करने के लिये अपने दास दाऊद के वंश में से किसी को फिर न ठहराऊंगा परन्तु इस के उलटे मैं उन पर दया करके उन को बंधुआई से लौटा लाऊंगा ॥

## ३४.

जब बाबेल का राजा नबूकद्नेस्सर अपनी सारी सेना समेत और पृथिवी के जितने राज्य उस के वश में थे उन सभों के लोगों समेत भी यरूशलेम और उस के सब गावों से लड़ रहा था तब यहोवा का यह वचन यिर्मयाह के पास पहुंचा कि, इस्राएल का परमेश्वर यहोवा २ यों कहता है कि जाकर यहूदा के राजा सिदकिय्याह से कह यहोवा यों कहता है कि सुन मैं इस नगर को बाबेल के राजा के वश में कर देने पर हूं और वह इसे फुंकवा देगा। और तू उस के वश से बच न निकलेगा निश्चय ३ पकड़ा जाएगा और उस के वश में कर दिया

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


जावेगा श्रेर तेरी श्रेर बाबेल के राजा की चार आंखें होंगी श्रेर साम्हने साम्हने बातें करोगे श्रेर तू बाबेल को जाएगा। तौभी हे ४ यहूदा के राजा सिद्किय्याह यहोवा का यह भी वचन सुन जो यहोवा तेरे विषय कहता है ५ कि तू तलवार से मारा न जाएगा, तू शान्ति के साथ मरेगा श्रेर जैसा तेरे पितरों के लिये अर्थात जो तुझ से पहिले राजा थे उन के लिये सुगंध द्रव्य जलाया गया वैसा ही तेरे लिये भी जलाया जाएगा श्रेर लोग यह कहकर कि हाय मेरे प्रभु तेरे लिये छाती पीटेंगे यहोवा की यही ६ वाणी है। ये सब वचन यिर्मयाह नबी ने यहूदा के राजा सिद्किय्याह से यरूशलेम में उस ७ समय कहे, जब बाबेल के राजा की सेना यरूशलेम से श्रेर यहूदा के जितने नगर बच गये थे उन से अर्थात लाकीश श्रेर अजेका से लड़ रही थी। क्योंकि यहूदा के जो गढ़वाले नगर थे उन में से केवल वे ही रह गये थे॥

८ यहोवा का वचन यिर्मयाह के पास इस के पीछे आया कि सिद्किय्याह राजा ने सारी प्रजा से जो यरूशलेम में थी यह वाचा बन्धाई कि दासों के स्वाधीन होने का इस आशय का ९ प्रचार किया जाए, कि सब लोग अपने अपने दास दासी को जो इब्री वा इब्रिन हों स्वाधीन करके जाने दें श्रेर कोई अपने यहूदी भाई से १० फिर अपनी सेवा न कराए। तब तो सब हाकिमों श्रेर सारी प्रजा ने यह वाचा बांधकर कि हम अपने अपने दास दासियों को स्वाधीन करके छोड़ेंगे श्रेर फिर उन से अपनी सेवा न कराएंगे उस वाचा के अनुसार किया श्रेर उन को ११ छोड़ दिया। पर पीछे से वे फिरे श्रेर जिन दास दासियों को उन्हों ने स्वाधीन करके जाने दिया था उन को फिर अपने वश में १२ लाकर दास दासी बना लिया। तब यहोवा की श्रेर से यह वचन यिर्मयाह के पास पहुंचा १३ कि, इस्राएल का परमेश्वर यहोवा तुम से यों कहता है कि जिस समय मैं तुम्हारे पितरों को दासत्व के घर अर्थात मिस्र देश से निकाल ले आया उस समय मैं ने तो आप उन से यह १४ कहकर वाचा बांधी कि, तुम्हारा जो इब्री भाई तुम्हारे हाथ में बेचा जाए उस को तुम सातवें बरस में छोड़ देना छः बरस तो वह तुम्हारी सेवा करे पर पीछे तुम उस को स्वाधीन करके अपने पास से जाने देना पर तुम्हारे पितरों ने मेरी न सुनी न मेरी श्रेर कान लगाया। तुम अभी फिरे तो थे श्रेर अपने १५ अपने भाई को स्वाधीन कर देने का प्रचार कराके जो काम मेरे लेखे में भला है उसे तुम ने किया भी था श्रेर जो भवन मेरा कहावता है उस में मेरे साम्हने वाचा भी बांधी थी। पर अब तुम ने फिरके मेरा नाम इस रीति १६ अशुद्ध किया कि जिन दास दासियों को तुम स्वाधीन करके उन की इच्छा पर छोड़ चुके थे उन्हें तुम ने फिर अपने वश में कर लिया है श्रेर वे तुम्हारे दास दासियां फिर बन गये हैं। इस कारण यहोवा यों कहता है कि तुम १७ ने जो मेरी आज्ञा के अनुसार अपने अपने भाई के स्वाधीन होने का प्रचार नहीं किया सो यहोवा की यह वाणी है कि सुनो मैं तुम्हारे इस प्रकार के स्वाधीन होने का प्रचार करता हूं कि तुम तलवार मरी श्रेर महंगी के वश में पड़ो श्रेर मैं ऐसा करूंगा कि तम पृथिवी के राज्य राज्य में मारे मारे फिरो, श्रेर जो लोग १८ मेरी वाचा का उल्लंघन करते हैं श्रेर जो वाचा उन्हों ने मेरे साम्हने श्रेर बछड़े को दो भाग करके उस के दोनों अंशों के बीच होकर गये पर उस के वचनों को पूरा न किया, यहूदा १९ देश श्रेर यरूशलेम नगर के हाकिम श्रेर खोजे श्रेर याजक श्रेर साधारण लोग जो बछड़े के अंशों के बीच होकर गये थे, उन को मैं उन के २० शत्रुओं अर्थात उन के प्राण के खोजियों के वश कर दूंगा श्रेर उन की लोथें आकाश के पक्षियों श्रेर मैदान के पशुओं का आहार हो जाएंगी। श्रेर मैं यहूदा के राजा सिद्किय्याह श्रेर उस २१ के हाकिमों को उन के शत्रुओं उन के प्राण के खोजियों अर्थात बाबेल के राजा की सेना के वश में जो तुम्हारे साम्हने से चली गई है कर दूंगा। यहोवा की यह वाणी है कि सुनो मैं उन २२ को आज्ञा देकर इस नगर के पास लौटा ले आऊंगा श्रेर वे इस से लड़कर इसे ले लेंगे श्रेर फूंक देंगे श्रेर यहूदा के नगरों को मैं ऐसा उजाड़ कर दूंगा कि कोई उन में न रहेगा॥

## ३५. योशिय्याह के पुत्र यहूदा के राजा यहोयाकीम के दिनों में यहोवा की श्रेर से यह वचन यिर्मयाह के पास पहुंचा कि, रेकाबियों के २ घराने के पास जाकर उन से बातें कर श्रेर

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

३८ करके दिखाऊंगा और वे तेरा तन देखेंगे । तब मैं तुझ को ऐसा दण्ड दूंगा जैसा व्यभिचारिनों और लोहू बहानेहारी स्त्रियों को दिया जाता है और क्रोध और जलन के साथ तेरा लोहू बहाऊंगा । ३९ इस रीति मैं तुझे उन के वश कर दूंगा और वे तेरे डाटवाले घर को ढा देंगे और तेरे ऊंचे स्थानों को तोड़ देंगे और तेरे वस्त्र बरबस उतारेंगे और तेरे सुन्दर गहने छीन लेंगे और तुझे नंगं धड़ंग करके छोड़ेंगे । ४० तब वे तेरे विरुद्ध एक सभा इकट्ठी करके तुझ पर पत्थरवाह करेंगे और अपने कटारों से वारपार छेदेंगे । ४१ तब वे आग लगाकर तेरे घरों को जला देंगे और तुझे बहुत सी स्त्रियों के देखते दण्ड देंगे और मैं तेरा व्यभिचार बन्द करूंगा और तू छिनाले के लिये दाम फिर न देगी । ४२ और जब मैं तुझ पर पूरी जलजलाहट प्रगट कर चुकूंगा तब तुझ पर और न जलूंगा बरन शान्त हो जाऊंगा और फिर न रिसियाऊंगा । ४३ तू ने जो अपने बचपन के दिन स्मरण नहीं रक्खे बरन इन सब बातों के द्वारा मुझे चिढ़ाया इस कारण मैं तेरी चाल चलन तेरे सिर डालूंगा और तू अपने सब पिछले घिनौने कामों से अधिक और महापाप न करेगी प्रभु यहोवा की यही वाणी है ॥

४४ सुन कहावतों के सब कहनेहारे तेरे विषय यह कहावत कहेंगे कि जैसी मा वैसी बेटी । ४५ तेरी मा जो अपने पति और लड़केबालों से घिन करती है तू ठीक उस की बेटी ठहरी और तेरी बहिनें जो अपने अपने पति और लड़केबालों से घिन करती थीं तू ठीक उन की बहिन ठहरी तुम्हारी भी माता हित्तिन और तुम्हारा भी पिता एमोरी था । ४६ तेरी बड़ी बहिन तो शोमरोन है जो अपनी बेटियों समेत तेरी बाईं ओर रहती है और तेरी छोटी बहिन जो तेरी दहिनी ओर रहती है सो बेटियों समेत सदोम है । ४७ पर तू उन की सी चाल नहीं चली और न उन के से घिनौने काम किये हैं यह तो बहुत छोटी बात ठहरती पर तेरी सारी चाल चलन उन से भी अधिक बिगड़ गई । ४८ प्रभु यहोवा की यह वाणी है कि मेरे जीवन की सोंह तेरी बहिन सदोम नें अपनी बेटियों समेत तेरे और तेरी बेटियों के समान काम नहीं किये । ४९ सुन तेरी बहिन सदोम का अधर्म्म यह था कि वह अपनी बेटियों सहित घमण्ड करती पेट भर भरके खाती और सुख चैन से रहती थी और दीन दरिद्र को न संभालती थी । ५० सो वे गर्व करके मेरे साम्हने घिनौने काम करने लगीं और यह देखकर मैं ने उन्हें दूर कर दिया । ५१ फिर शोमरोन ने तेरे पाप के आधे भी नहीं किये तू ने तो उन से बढ़कर घिनौने काम किये और अपने सारे घिनौने कामों के द्वारा अपनी बहिनों को जीत लिया[1] । ५२ सो तू ने जो अपनी बहिनों का न्याय किया इस कारण लज्जा करती रह क्योंकि तू ने जो उन से बढ़कर घिनौने पाप किये हैं इस कारण वे तुझ से कम दोषी ठहरी हैं सो तू इस बात से लजा और लजाती रह कि तू ने अपनी बहिनों को जीत लिया है[1] । ५३ सो जब मैं उन को अर्थात बेटियों सहित सदोम और बेटियों सहित शोमरोन को बन्धुआई से फेर लाऊंगा तब उन के बीच ही तेरे बन्धुओं को भी फेर लाऊंगा, ५४ जिस से तू लजाती रहे और अपने सब कामों से यह देखकर लजाए कि तू उन की शांति ही का कारण हुई है । ५५ और तेरी बहिनें सदोम और शोमरोन अपनी अपनी बेटियों समेत अपनी पहिली दशा को फिर पहुंचेंगी और तू भी अपनी बेटियों सहित अपनी पहिली दशा को फिर पहुंचेगी । ५६ अपने घमण्ड के दिनों में तो तू अपनी बहिन सदोम का नाम भी न लेती थी, ५७ जब कि तेरी बुराई प्रगट न हुई थी अर्थात जिस समय तू आसपास के लोगों समेत अरामी स्त्रियों की और पलिश्ती स्त्रियों की जो अब चारों ओर से तुझे तुच्छ जानती हैं नामधराई करती थी । ५८ पर अब तुझ को अपने महापाप और घिनौने कामों का भार आप ही उठाना पड़ा यहोवा की यही वाणी है । ५९ प्रभु यहोवा यह कहता है कि मैं तेरे साथ ऐसा बर्ताव करूंगा जैसा तू ने किया है तू ने तो वाचा तोड़कर किरिया तुच्छ जानी है । ६० तौभी मैं तेरे बचपन के दिनों की अपनी वाचा स्मरण करूंगा और तेरे साथ सदा की वाचा बांधूंगा । ६१ और जब तू अपनी बहिनों को अर्थात अपनी बड़ी बड़ी और छोटी छोटी बहिनों को ग्रहण करे तब तू अपनी चालचलन स्मरण करके लजाएगी और मैं उन्हें तेरी बेटियां ठहरा दूंगा पर यह तेरी वाचा के अनुसार न करूंगा ।

(१) मूल में. निर्दोष ठहराया ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

६२ और मैं तेरे साथ अपनी वाचा स्थिर करूंगा ६३ तब तू जान लेगी कि मैं यहोवा हूं, जिस से तू स्मरण करके लजाए और लज्जा के मारे फिर कभी मुंह न खोले यह तब होगा जब मैं तेरे सब कामों को ढांपूंगा प्रभु यहोवा की यही वाणी है॥

**१७.** फिर यहोवा का यह वचन मेरे २ पास पहुंचा कि, हे मनुष्य के संतान इस्राएल के घराने से यह पहेली ३ और दृष्टान्त कह कि, प्रभु यहोवा यों कहता है कि एक लंबे पंखवाले और परों से भरे और रंग बिरंगे बड़े उकाब पक्षी ने लबानोन ४ जाकर एक देवदारु की फुनगी नोच लिई। तब उस ने उस फुनगी को सब से ऊपर पतली टहनी को तोड़ लिया और उसे लेन देन करनेहारों के देश में ले जाकर ब्योपारियों के ५ एक नगर में लगाया। तब उस ने देश का कुछ बीज लेकर एक उपजाऊ खेत में बोया और उसे बहुत जल भरे स्थान में मजनू की नाईं ६ लगाया। और वह उगकर छोटी फैलनेहारी दाखलता हो गई जिस की डालियां उकाब की ओर झुकीं और उस की सोर उस के नीचे फैलीं इस प्रकार से वह दाखलता होकर अंकुर ७ फोड़ने और पत्तों से भरने लगी। फिर और एक लंबे पंखवाला और परों से भरा हुआ बड़ा उकाब पक्षी था सो क्या हुआ कि वह दाखलता उस कियारी से जहां वह लगाई गई थी उसी दूसरे उकाब की ओर अपनी सोर फैलाने और अपनी डालियां झुकाने लगी जिस से वही उसे ८ सींचा करे। पर वह तो इस लिये अच्छी भूमि में बहुत जल के पास लगाई गई थी कि अंकुर फोड़े और फले और उत्तम दाखलता बने। ९ सो तू यह कह कि प्रभु यहोवा यों पूछता है कि क्या वह फूले फलेगी क्या वह उस को जड़ से न उखाड़ेगा और उस के फलों को न झाड़ डालेगा कि वह अपनी सब हरी नई पत्तियों समेत सूख जाए वह तो बहुत बल विना किये और बहुत लोगों के विना आये भी जड़ से १० उखाड़ी जाएगी। चाहे वह लगी भी रहे तौभी क्या वह फूले फलेगी जब पुरवाई उस को लगे तब क्या वह बिलकुल सूख न जाएगी वह तो उसी कियारी में सूख जाएगी जहां उगी है॥

११ फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा १२ कि, उस बलवा करनेहारे घराने से कह कि क्या तुम इन बातों का अर्थ नहीं समझते फिर उन से कह बाबेल के राजा ने यरूशलेम को जा उस के राजा और और हाकिमों को लेकर १३ अपने यहां बाबेल में पहुंचाया। तब उस राज-वंश में से एक पुरुष को लेकर उस से वाचा बांधी और उस को वश में रहने की किरिया खिलाई और देश के सामर्थी सामर्थी पुरुषों को १४ ले गया, कि वह राज्य निर्बल रहे और सिर न उठा सके बरन वाचा पालने से स्थिर रहे। १५ तौभी इस ने घोड़े और बड़ी सेना मांगने को अपने दूत मिस्र में भेजकर उस से बलवा किया। क्या वह फूले फलेगा क्या ऐसे कामों का करनेहारा बचेगा क्या वह अपनी वाचा तोड़ने पर १६ बच जाएगा। प्रभु यहोवा यों कहता है कि मेरे जीवन की सोंह जिस राजा की खिलाई हुई किरिया उस ने तुच्छ जानी और जिस की वाचा उस ने तोड़ी उस के यहां जिस ने उसे राजा किया था अर्थात बाबेल में वह उस के १७ पास ही मर जाएगा। और जब वे बहुत से प्राणियों को नाश करने के लिये धुस बांधेंगे और कोट बनाएंगे तब फिरौन अपनी बड़ी सेना और बहुतों की मण्डली रहते भी युद्ध में १८ उस की सहायता न करेगा। क्योंकि उस ने किरिया को तुच्छ जाना और वाचा को तोड़ा देखो उस ने वचन देने पर भी ऐसे ऐसे काम १९ किये हैं सो वह बच न जाएगा। सो प्रभु यहोवा यों कहता है कि मेरे जीवन की सोंह कि उस ने मेरी किरिया तुच्छ जानी और मेरी वाचा २० तोड़ी यह पाप मैं उसी के सिर पर डालूंगा। और मैं अपना जाल उस पर फैलाऊंगा और वह मेरे फंदे में फंसेगा और मैं उस को बाबेल में पहुंचाकर उस विश्वासघात का मुकद्दमा उस २१ से लड़ूंगा जो उस ने मुझ से किया है। और उस के सब दलों में से जितने भागें सो सब तलवार से मारे जाएंगे और जो रह जाएं सो चारों दिशाओं में तितर बितर हो जाएंगे तब तुम लोग जान लोगे कि मुझ यहोवा ही ने ऐसा कहा है॥

२२ फिर प्रभु यहोवा यों कहता है कि मैं भी देवदारु की ऊंची फुनगी में से कुछ लेकर लगाऊंगा और उस के सब से ऊपरवाले अंकुरों में से एक कोमल अंकुर तोड़कर एक अति ऊंचे पर्वत २३ पर, अर्थात इस्राएल के ऊंचे पर्वत पर आप

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


लगाऊंगा सो वह डालियां फोड़ फलवन्त होकर उत्तम देवदारु बन जाएगा और उस के नीचे अर्थात उस की डालियों की छाया में २४ भांति भांति के सब पक्षी बसेरा करेंगे। तब मैदान के सब वृक्ष जान लेंगे कि मुझ यहोवा ही ने ऊंचे वृक्ष को नीचा और नीचे वृक्ष को ऊंचा किया फिर हरे वृक्ष को सुखा दिया और सूखे वृक्ष को फुलाया फलाया मुझ यहोवा ही ने यह कहा और कर भी दिया है॥

१८. फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास २ पहुंचा कि, तुम लोग जो इस्राएल के देश के विषय यह कहावत कहते हो कि जंगली दाख खाते तो पुरखा लोग पर दांत खट्टे होते हैं लड़केबालों के इस का क्या मतलब ३ है। प्रभु यहोवा यों कहता है कि मेरे जीवन की सोंह तुम को इस्राएल में यह कहावत कहने का ४ फिर अवसर न मिलेगा। सुनो सभों के प्राण तो मेरे हैं जैसा पिता का प्राण वैसा ही पुत्र का भी प्राण है दोनों मेरे ही हैं सो जो प्राणी ५ पाप करे वही मर जाएगा। जो कोई धर्म्मी हो ६ और न्याय और धर्म्म के काम करे, और न तो पहाड़ों पर भोजन किया हो न इस्राएल के घराने की मूरतों की ओर आंखें उठाया हो न पराई स्त्री को बिगाड़ा हो न ऋतुमती के पास ७ गया हो, और न किसी पर अंधेर किया हो बरन ऋणी को उस का बंधक फेर दिया हो और न किसी को लूटा हो बरन भूखे को अपनी रोटी दिई हो और नंगे को कपड़ा ओढ़ाया ८ हो, न ब्याज पर रुपैया दिया हो न रुपैये की बढ़ोतरी लिई हो और अपना हाथ कुटिल काम से खींचा हो और मनुष्य के बीच सच्चाई ९ से न्याय किया हो, और मेरी विधियों पर चलता और मेरे नियमों को मानता हुआ सच्चाई से काम किया हो ऐसा मनुष्य धर्म्मी है वह तो निश्चय जीता रहेगा प्रभु यहोवा की यही १० वाणी है। पर यदि उस का पुत्र डाकू खूनी वा ऊपर कहे हुए पापों में से किसी का करने- ११ हारा हो, और ऊपर कहे हुए उचित कामों का करनेहारा न हो और पहाड़ों पर भोजन किया १२ हो पराई स्त्री को बिगाड़ा हो, दीन दरिद्र पर अन्धेर किया हो औरों को लूटा हो बन्धक न फेर दिया हो मूरतों की ओर आंख उठाई हो १३ घिनौना काम किया हो, ब्याज पर रुपैया दिया हो और बढ़ोतरी लिई हो तो क्या वह जीता रहेगा वह जीता न रहेगा उस ने ये सब घिनौने काम किये हैं इस लिये वह निश्चय मरेगा उस का खून उसी के सिर पड़ेगा। १४ फिर यदि ऐसे मनुष्य के पुत्र हो और वह अपने पिता के ये सब पाप देखकर बिचारके उन के १५ समान न करता हो, अर्थात न तो पहाड़ों पर भोजन किया हो न इस्राएल के घराने की मूरतों की ओर आंख उठाई हो न पराई स्त्री १६ को बिगाड़ा हो, न किसी पर अन्धेर किया हो न कुछ बंधक लिया हो न किसी को लूटा हो बरन अपनी रोटी भूखे को दिई हो और १७ नंगे को कपड़ा ओढ़ाया हो, दीन जन की हानि करने से हाथ खींचा हो ब्याज और बढ़ोतरी न लिई हो और मेरे नियमों को माना हो और मेरी विधियों पर चला हो तो वह अपने पिता के अधर्म्म के कारण न मरेगा १८ जीता ही रहेगा। उस का पिता तो जिस ने अंधेर किया और लूटा और अपने भाइयों के बीच अनुचित काम किया है वही अपने अधर्म्म १९ के कारण मर जाएगा। तौभी तुम लोग कहते हो क्यों, क्या पुत्र पिता के अधर्म्म का भार नहीं उठाता जब पुत्र ने न्याय और धर्म्म के काम किये हों और मेरी सब विधियों को पालकर उन पर चला हो तो वह जीता ही २० रहेगा। जो प्राणी पाप करे सोई मरेगा न तो पुत्र पिता के अधर्म्म का भार उठाएगा न पिता पुत्र का, धर्म्मी को अपने ही धर्म्म का फल और दुष्ट को अपनी ही दुष्टता का फल २१ मिलेगा। पर यदि दुष्ट जन अपने सब पापों से फिरकर मेरी सब विधियों को पाले और न्याय और धर्म्म के काम करे तो वह न मरेगा २२ जीता ही रहेगा। उस ने जितने अपराध किये हों उन में से किसी का स्मरण उस के विरुद्ध न किया जाएगा जो धर्म्म के काम उस ने किया हो उस के कारण वह जीता रहेगा। २३ प्रभु यहोवा की यह वाणी है कि क्या मैं दुष्ट के मरने से कुछ भी प्रसन्न होता हूं क्या मैं इस से प्रसन्न नहीं होता कि वह अपने मार्ग से फिरकर २४ जीता रहे। पर जब धर्म्मी अपने धर्म्म से फिरकर टेढ़े काम बरन दुष्ट के सब घिनौने कामों के अनुसार करने लगे तो क्या वह जीता रहेगा, जितने धर्म्म के काम उस ने किये हों उन में से किसी का स्मरण न किया जाएगा

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

जो विश्वासघात और पाप उस ने किया हो २५ उस के कारण वह मर जाएगा। तौभी तुम लोग कहते हो कि प्रभु की गति एकसी नहीं। हे इस्राएल के घराने सुन क्या मेरी गति एकसी नहीं क्या तुम्हारी ही गति बेठीक नहीं है। २६ जब धर्म्मी अपने धर्म्म से फिरकर टेढ़े काम करने लगे तो वह उन के कारण से मरेगा अर्थात वह अपने टेढ़े काम ही के कारण २७ फिर मर जाएगा। फिर जब दुष्ट अपने दुष्ट कामों से फिरकर न्याय और धर्म्म के काम २८ करने लगे तो वह अपना प्राण बचाएगा। वह जो सोच विचारकर अपने सब अपराधों से फिरा २९ इस कारण न मरेगा जीता ही रहेगा। तौभी इस्राएल का घराना कहता है कि प्रभु की गति एकसी नहीं। हे इस्राएल के घराने क्या मेरी गति एकसी नहीं क्या तुम्हारी गति बेठीक नहीं। ३० प्रभु यहोवा की यह वाणी है कि हे इस्राएल के घराने मैं तुम में से एक एक मनुष्य का उस की चाल के अनुसार न्याय करूंगा। फिरो और अपने सब अपराधों को छोड़ो इस रीति तुम्हारा अधर्म्म तुम्हारे ठोकर खाने का कारण न ३१ होगा। अपने सब अपराधों को जो तुम ने किये हैं दूर करो अपना मन और अपना आत्मा बदल डालो हे इस्राएल के घराने तुम काहे को ३२ मरो। क्योंकि प्रभु यहोवा की यह वाणी है कि जो मरे उस के मरने से मैं प्रसन्न नहीं होता इस लिये फिरो तब तुम जीते रहोगे॥

**१९. फिर** तू इस्राएल के प्रधानों के विषय यह विलापगीत सुना २ कि, तेरी माता कौन थी एक सिंहनी थी वह सिंहों के बीच बैठा करती और अपने डांवरुओं को जवान सिंहों के बीच पालती पोसती ३ थी। अपने डांवरुओं में से उस ने एक को पोसा और वह जवान सिंह हो गया और अहेर पकड़ना सीख गया उस ने मनुष्यों को भी फाड़ ४ खाया। और जाति जाति के लोगों ने उस की चर्चा सुनी और उसे अपने खोदे हुए गड़हे में फंसाया और उस के नकेल डालकर उसे मिस्र ५ देश में ले गये। जब उस की मा ने देखा कि मैं धीरज धरे रही मेरी आशा टूट गई तब अपने एक और डांवरू को लेकर उसे जवान सिंह कर ६ दिया। सो वह जवान सिंह होकर सिंहों के बीच चलने फिरने लगा और वह भी अहेर पकड़ना सीख गया और मनुष्यों को भी फाड़ ७ खाया। और उस ने उन के भवनों को जाना और उन के नगरों को उजाड़ा बरन उस के गरजने के डर के मारे देश और जो उस में था ८ सो उजड़ गया। तब चारों ओर के जाति जाति के लोग अपने अपने प्रान्त से उस के विरुद्ध आये और उस के लिये जाल लगाया और वह उन के ९ खोदे हुए गड़हे में फंस गया। तब वे उस के नकेल डाल उसे कठघरे में बन्द करके बाबेल के राजा के पास ले गये और गढ़ में बन्द किया कि उस का बोल इस्राएल के पहाड़ी देश में फिर सुनाई न दे॥

१० तेरी माता जिस से तू उत्पन्न हुआ[1] सो जल के तीर पर लगी हुई दाखलता के समान थी और गहिरे जल के कारण वह फलों और शाखाओं ११ से भरी हुई थी। और प्रभुता करनेहारों के राजदण्डों के लिये उस में मोटी मोटी टहनियां थीं और उस की ऊंचाई इतनी हुई कि वह बादलों के बीच लों पहुंची और अपनी बहुत सी डालियों १२ समेत बहुत ही लम्बी दिखाई पड़ी। तौभी वह जलजलाहट के साथ उखाड़कर भूमि पर गिराई गई और उस के फल पुरवाई लगने से सूख गये और उस की मोटी टहनियां टूटकर सूख गईं १३ और वे आग से भस्म हो गईं। और अब वह १४ जंगल में बरन निर्जल देश में लगाई गई है। और उस की शाखाओं की टहनियों में से आग निकली जिस से उस के फल भस्म हो गये और प्रभुता करने के योग्य राजदण्ड के लिये उस में अब कोई मोटी टहनी नहीं रही। विलापगीत यही है और विलाप गीत बना रहेगा॥

**२०. फिर** सातवें बरस के पांचवें महीने के दसवें दिन को इस्राएल के कितने पुरनिये यहोवा से प्रश्न २ करने को आये और मेरे साम्हने बैठ गये। तब ३ यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा कि, हे मनुष्य के सन्तान इस्राएली पुरनियों से यह कह कि प्रभु यहोवा यों कहता है कि क्या तुम मुझ से प्रश्न करने को आये हो प्रभु यहोवा की यह वाणी है कि मेरे जीवन की सोंह तुम मुझ से प्रश्न ४ करने न पाओगे। हे मनुष्य के सन्तान क्या तू उन का न्याय न करेगा क्या तू उन का न्याय

(१) मूल में. तेरे लोहू में।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



न करेगा । उन के पुरखाओं के घिनौने काम
५ उन्हें जता दे । और उन से कह कि प्रभु यहोवा
यों कहता है कि जिस दिन मैं ने इस्राएल को
चुन लिया और याकूब के घराने के वंश से
किरिया खाई और मिस्र देश में अपने को उन
पर प्रगट किया और उन से किरिया खाकर
६ कहा मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं, उसी दिन
मैं ने उन से यह भी किरिया खाई कि मैं तुम
को मिस्र देश से निकालकर एक देश में पहुं-
चाऊंगा जिसे मैं ने तुम्हारे लिये चुन लिया है
वह सब देशों का शिरोमणि है और उस में दूध
७ और मधु की धाराएं बहती हैं । फिर मैं ने उन
से कहा जिन घिनौनी वस्तुओं पर तुम में से
एक एक की आंखें लगी हैं उन्हें फेंक दो और
मिस्र की मूरतों से अपने को अशुद्ध न करो मैं तो
८ तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं । पर वे मुझ से
बिगड़ गये और मेरी सुननी न चाही जिन
घिनौनी वस्तुओं पर उन की आंखें लगी थीं
उन को एक एक ने फेंक न दिया और न मिस्र
की मूरतों को छोड़ दिया तब मैं ने कहा मैं
यहीं मिस्र देश के बीच तुम पर अपनी जल-
जलाहट भड़काऊंगा[1] और पूरा कोप दिखा-
९ ऊंगा । तौभी मैं ने अपने नाम के निमित्त
काम किया कि वह उन जातियों के साम्हने
अपवित्र न ठहरे जिन के बीच वे थे और
जिन के देखते मैं ने उन को मिस्र देश से
निकालने के लिये अपने को उन पर प्रगट
१० किया था । सो मैं उन को मिस्र देश से निका-
११ लकर जंगल में ले आया । वहां मैं ने उन को
अपनी विधियां बताईं और अपने नियम
बताये जो मनुष्य उन को माने सो उन
१२ के कारण जीता रहेगा । फिर मैं ने उन के
लिये अपने विश्रामदिन ठहराये जो मेरे और
उन के बीच चिन्ह ठहरें कि वे जानें कि मैं
१३ यहोवा उन का पवित्र करनेहारा हूं । तौभी
इस्राएल के घराने ने जंगल में मुझ से बलवा
किया वे मेरी विधियों पर न चले और मेरे
नियमों को तुच्छ जाना जिन्हें जो मनुष्य माने
सो उन के कारण जीता रहेगा और उन्हों ने
मेरे विश्रामदिनों को अति अपवित्र किया ।
तब मैं ने कहा मैं जंगल में इन पर अपनी जल-
जलाहट भड़काकर[2] इन का अन्त कर डालूंगा ।

(१) मूल में. उंडेलूंगा । (२) मूल में. उण्डेलकर ।

पर मैं ने अपने नाम के निमित्त ऐसा काम १४
किया कि वह उन जातियों के साम्हने जिन के
देखते मैं उन को निकाल लाया था अपवित्र
न ठहरे । फिर मैं ने जंगल में उन से किरिया १५
खाई कि जो देश मैं ने उन को दे दिया और
जो सब देशों का शिरोमणि है जिस में दूध
और मधु की धाराएं बहती हैं उस में उन्हें न
पहुंचाऊंगा, इस कारण कि उन्हों ने मेरे नियम १६
तुच्छ जाने और मेरी विधियों पर न चले और
मेरे विश्रामदिन अपवित्र किये थे क्योंकि उन
का मन अपनी मूरतों की ओर लगा हुआ था ।
तौभी मैं ने उन पर तरस की दृष्टि किई और १७
उन को नाश न किया और न जंगल में पूरी
रीति से उन का अन्त कर डाला । फिर मैं ने १८
जंगल में उन की सन्तान से कहा अपने पुरु-
खाओं की विधियों पर न चलो न उन की
रीतियों को मानो न उन की मूरतें पूजकर
अपने को अशुद्ध करो । मैं तुम्हारा परमेश्वर १९
यहोवा हूं मेरी विधियों पर चलो और मेरे
नियमों के मानने में चौकसी करो, और मेरे २०
विश्रामदिनों को पवित्र मानो और वे मेरे
और तुम्हारे बीच चिन्ह ठहरें जिस से तुम
जानो कि मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं । पर २१
उस की सन्तान ने भी मुझ से बलवा किया वे
मेरी विधियों पर न चले न मेरे नियमों के
मानने में चौकसी किई जिन्हें जो मनुष्य माने
सो उन के कारण जीता रहेगा फिर मेरे विश्राम
दिनों को उन्हों ने अपवित्र किया । तब मैं ने
कहा मैं जंगल में उन पर अपनी जलजलाहट
भड़काकर[1] अपना कोप दिखाऊंगा । तौभी मैं २२
ने हाथ खींच लिया और अपने नाम के निमित्त
ऐसा काम किया जिस से वह उन जातियों के
साम्हने जिन के देखते मैं उन्हें निकाल लाया
था अपवित्र न ठहरे । फिर मैं ने जंगल में उन २३
से किरिया खाई कि मैं तुम्हें जाति जाति में
तितर बितर करूंगा और देश देश में छितरा
दूंगा, क्योंकि उन्हों ने मेरे नियम न माने और २४
मेरी विधियों को तुच्छ जाना और मेरे विश्राम-
दिनों को अपवित्र किया और अपने पुर-
खाओं की मूरतों की ओर उन की आंखें लगी
रहीं । फिर मैं ने उन की ऐसी ऐसी विधियां २५
ठहराईं जो अच्छी न ठहरें और ऐसी ऐसी

(१) मूल में. उण्डेलकर ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२६ रीतियां जिन के कारण वे जीते न रहें, अर्थात वे अपनी सब स्त्रियों के पहिलौठों को आग में होम करने लगे इस रीति मैं ने उन्हें उन्हीं की भेंटों के द्वारा अशुद्ध किया जिस से उन्हें निर्वंश कर डालूं और तब वे जान लें कि मैं यहोवा हूं।

२७ सो हे मनुष्य के सन्तान तू इस्राएल के घराने से कह प्रभु यहोवा यों कहता है कि तुम्हारे पुरखाओं ने इस में भी मेरी निन्दा किई कि उन्हों ने मेरा विश्वासघात किया।

२८ क्योंकि जब मैं ने उन को उस देश में पहुंचाया जिस के उन्हें देने की किरिया मैं ने उन से खाई थी तब वे हर एक ऊंचे टीले और हर एक घने वृक्ष पर दृष्टि करके वहीं अपने मेलबलि करने लगे और वहीं रिस दिलानेहारी अपनी भेंटें चढ़ाने लगे और वहीं अपना सुखदायक सुगन्धद्रव्य जलाने लगे और वहीं अपने

२९ तपावन देने लगे। तब मैं ने उन से पूछा जिस ऊंचे स्थान को तुम लोग जाते हो उस का क्या प्रयोजन है। इस से उस का नाम आज लों

३० बामा[1] कहलाता है। इस लिये इस्राएल के घराने से कह प्रभु यहोवा तुम से यह पूछता है कि क्या तुम भी अपने पुरखाओं की रीति पर चलकर अशुद्ध बने हो और उन के घिनौने कामों के अनुसार क्या तुम भी व्यभिचारिन

३१ की नाईं काम करते हो। आज लों जब जब तुम अपनी भेंटें चढ़ाते और अपने लड़केबालों को होम करके आग में चढ़ाते हो तब तब तुम अपनी मूरतों के निमित्त अशुद्ध ठहरते हो। हे इस्राएल के घराने क्या तुम मुझ से पूछने पाओ। प्रभु यहोवा की यह वाणी है कि मेरे जीवन की सोंह तुम मुझ से पूछने न पाओगे।

३२ और जो बात तुम्हारे मन में आती है कि हम काठ और पत्थर के उपासक होकर अन्यजातियों और देश देश के कुलों के समान हो जाएंगे वह किसी भांति पूरी नहीं होने की।

३३ प्रभु यहोवा यों कहता है कि मेरे जीवन की सोंह निश्चय मैं बली हाथ और बढ़ाई हुई भुजा से और भड़काई[2] हुई जलजलाहट के

३४ साथ तुम्हारे ऊपर राज्य करूंगा। और मैं बली हाथ और बढ़ाई हुई भुजा से और भड़काई[2] हुई जलजलाहट के साथ तुम्हें देश देश के लोगों में से अलगाऊंगा और उन देशों से जिन में तुम तितर बितर हो गये हो इकट्ठा

३५ करूंगा। और मैं तुम्हें देश देश के लोगों के जंगल में ले जाकर वहां आम्हने साम्हने तुम

३६ से मुकद्दमा लड़ूंगा। जिस प्रकार मैं तुम्हारे पितरों से मिस्र देशरूपी जंगल में मुकद्दमा लड़ता था उसी प्रकार तुम से मुकद्दमा लड़ूंगा

३७ प्रभु यहोवा की यही वाणी है। फिर मैं तुम्हें लाठी के तले से चलाऊंगा और तुम्हें वाचा के

३८ बंधन में डालूंगा। और मैं तुम में से सब बलवाइयों को जो मेरा अपराध करते हैं निकालकर तुम्हें शुद्ध करूंगा और जिस देश में वे टिकते हैं उस में से मैं उन्हें निकाल दूंगा पर इस्राएल के देश में घुसने न दूंगा तब तुम

३९ जान लोगे कि मैं यहोवा हूं। और हे इस्राएल के घराने तुम से तो प्रभु यहोवा यों कहता है कि जाकर अपनी अपनी मूरतों की उपासना करो तो करो और यदि तुम मेरी न सुनोगे तो आगे को भी करो पर मेरे पवित्र नाम को अपनी भेंटों और मूरतों के द्वारा फिर अपवित्र

४० न करना। क्योंकि प्रभु यहोवा की यह वाणी है कि इस्राएल का सारा घराना अपने देश में मेरे पवित्र पर्वत पर इस्राएल के ऊंचे पर्वत पर सब का सब मेरी उपासना करेगा वहीं मैं उन से प्रसन्न हूंगा और मैं वहीं तुम्हारी उठाई हुई भेंटें और चढ़ाई हुई उत्तम उत्तम वस्तुएं और तुम्हारी सब पवित्र किई हुई वस्तुएं तुम से

४१ लिया करूंगा। जब मैं तुम्हें देश देश के लोगों में से अलगाऊंगा और उन देशों से जिन में तुम तितर बितर हुए हो इकट्ठा करूंगा तब तुम को सुखदायक सुगन्ध जानकर ग्रहण करूंगा और अन्यजातियों के साम्हने तुम्हारे

४२ द्वारा पवित्र ठहराया जाऊंगा। और जब मैं तुम्हें इस्राएल के देश में पहुंचाऊंगा जिस के मैं ने तुम्हारे पितरों को देने की किरिया खाई थी तब तुम जान लोगे कि मैं यहोवा हूं।

४३ और वहां तुम अपनी चालचलन और अपने सब कामों को जिन के करने से तुम अशुद्ध हुए स्मरण करोगे और अपने सब बुरे कामों के कारण अपनी दृष्टि में घिनौने ठहरोगे। और हे

४४ इस्राएल के घराने जब मैं तुम्हारे साथ तुम्हारी बुरी चाल चलन और बिगड़े हुए कामों के अनुसार नहीं पर अपने ही नाम के निमित्त बर्ताव करूंगा तब तुम जान लोगे कि मैं यहोवा हूं प्रभु यहोवा की यही वाणी है॥

---

(१) मूल में ऊंचा स्थान। (१) अर्थात. उंडेली।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


४५ फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा
४६ कि, हे मनुष्य के सन्तान अपना मुख दक्खिन ओर कर और दक्खिन की ओर वचन सुना और दक्खिन देश के वन के विषय नबूवत कर ।
४७ और दक्खिन देश के वन से कह कि यहोवा का यह वचन सुन प्रभु यहोवा यों कहता है कि मैं तुझ में आग लगाऊंगा और तुझ में क्या हरे क्या सूखे जितने पेड़ हैं सब को वह भस्म करेगी उस की धधकती ज्वाला न बुझेगी और उस के कारण दक्खिन से उत्तर लों सब के
४८ मुख झुलस जाएंगे । तब सब प्राणियों को सूझ पड़ेगा कि यह आग यहोवा की लगाई हुई है
४९ और वह कभी न बुझेगी । तब मैं ने कहा अहा प्रभु यहोवा लोग तो मेरे विषय कहा करते हैं कि क्या वह दृष्टान्त ही का कहनेहारा नहीं है ॥

२१. फिर यहोवा का यह वचन मेरे
२ पास पहुंचा कि, हे मनुष्य के सन्तान अपना मुख यरूशलेम की ओर कर और पवित्रस्थानों की ओर वचन सुना[1] और
३ इस्राएल के देश के विषय नबूवत कर, और उस से कह कि प्रभु यहोवा यों कहता है कि सुन मैं तेरे विरुद्ध हूं और अपनी तलवार मियान में से खींचकर तुझ में से धर्म्मी अधर्म्मी दोनों को
४ नाश करूंगा । मैं जो तुझ में से धर्म्मी अधर्म्मी सब को नाश करनेवाला हूं इस कारण मेरी तलवार मियान से निकलकर दक्खिन से उत्तर लों
५ सब प्राणियों के विरुद्ध चलेगी । तब सब प्राणी जान लेंगे कि यहोवा ने मियान में से अपनी तलवार खींची है और वह उस में फिर रक्खी
६ न जाएगी । सो हे मनुष्य के सन्तान तू आह मार भारी खेद और कमर टूटने के साथ लोगों
७ के साम्हने आह मार । और जब वे तुझ से पूछें कि तू क्यों आह मारता है तब कहना, समाचार के कारण क्योंकि ऐसी बात आनेवाली है कि सब के मन टूट जाएंगे और सब के हाथ ढीले पड़ेंगे और सब के आत्मा बेबस और सब के घुटने निर्बल[2] हो जाएंगे सुनो ऐसी ही बात आनेवाली है और वह अवश्य होगी प्रभु यहोवा की यही वाणी है ॥

(१) मूल में. फिरकर टपका ।
(२) मूल में. जल की नाईं निर्बल ।

८ फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा
९ कि, हे मनुष्य के सन्तान नबूवत करके कह कि प्रभु यहोवा यों कहता है कि ऐसा कह कि देख तलवार, सान चढ़ाई और झलकाई हुई तलवार ।
१० वह इस लिये सान चढ़ाई गई कि उस से घात किया जाए और इस लिये झलकाई गई कि बिजली की नाईं चमके तो क्या हम हर्षित हों । वह तो यहोवा के[1] पुत्र का राजदण्ड और सब
११ पेड़ों को तुच्छ जाननेहारी है । और वह झलकाने को इस लिये दिई गई कि हाथ में लिई जाए वह इस लिये सान चढ़ाई और झलकाई गई कि
१२ घात करनेहारे के हाथ में दिई जाए । हे मनुष्य के सन्तान चिल्ला और हाय हाय कर क्योंकि वह मेरी प्रजा पर चला चाहती वह इस्राएल के सारे प्रधानों पर चला चाहती है मेरी प्रजा के संग ये भी तलवार के वश में आ गये इस कारण तू
१३ अपनी छाती[2] पीट । क्योंकि जांचना है और यदि तुच्छ जाननेहारा राजादण्ड भी न रहे तो
१४ क्या । प्रभु यहोवा की यही वाणी है । सो हे मनुष्य के सन्तान नबूवत कर और हाथ पर हाथ दे मार और तीन बार तलवार का बल दुगना किया जाए वह तो घात करने की तलवार बरन बड़े से बड़े के घात करने की वह तलवार है जिस से कोठरियों में भी कोई नहीं बच सकता[3] ।
१५ मैं ने घात करनेहारी तलवार को उन के सब फाटकों के विरुद्ध इस लिये चलाया है कि लोगों के मन टूट जाएं और वे बहुत ठोकर खाएं हाय हाय वह तो बिजली के समान बनाई गई और घात करने को सान चढ़ाई
१६ गई है । सिकुड़कर दहिनी ओर जा फिर तैयार होकर बाईं ओर मुड़ जिधर ही तेरा मुख हो ।
१७ मैं भी हाथ पर हाथ दे मारूंगा और अपनी जलजलाहट को थांभूंगा मुझ यहोवा ने ऐसा कहा है ॥

१८ फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा
१९ कि, हे मनुष्य के सन्तान दो मार्ग ठहरा ले कि बाबेल के राजा की तलवार आए दोनों मार्ग एक ही देश से निकलें फिर एक चिन्ह कर अर्थात नगर के मार्ग के सिरे पर एक चिन्ह
२० कर । एक मार्ग ठहरा कि तलवार अम्मोनियों के रब्बा नगर पर और यहूदा देश के गढ़वाले

(१) मूल में. मेरे । (२) मूल में. जांघ । (३) मूल में. जो उन की कोठरियों में पैठती है ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

२१ नगर यरूशलेम पर चले। क्योंकि बाबेल का राजा तिर्मुहाने अर्थात दोनों मार्गों के निकलने के स्थान पर भावी बूझने को खड़ा हुआ उस ने तीरों को हिला दिया गृहदेवताओं से २२ प्रश्न किया और कलेजे को भी देखा। उस के दहिने हाथ में यरूशलेम का नाम[1] है कि वह उस की ओर युद्ध के यन्त्र लगाए और घात करने की आज्ञा गला फाड़कर दे और ऊंचे शब्द से ललकारे और फाटकों की ओर युद्ध के यन्त्र लगाए और धुस बांधे और कोट बनाए। २३ और लोग तो उस भावी कहने को मिथ्या समझेंगे पर उन्हीं ने जो उन की किरिया खाई है इस कारण वह उन के अधर्म्म का स्मरण कराकर उन्हें पकड़ लेगा॥

२४ इस कारण प्रभु यहोवा यों कहता है कि तुम्हारा अधर्म्म जो स्मरण आया और तुम्हारे अपराध जो खुल गये और तुम्हारे सब कामों में जो पाप ही पाप देख पड़ा है और तुम जो स्मरण में आये हो इस लिये तुम हाथ से पकड़े २५ जाओगे। और हे इस्राएल के असाध्य घायल दुष्ट प्रधान तेरा दिन आ गया है अधर्म्म के २६ अन्त का समय पहुंचा है। तेरे विषय प्रभु यहोवा यों कहता है कि पगड़ी उतार और मुकुट उठा दे वह ज्यों का त्यों नहीं रहने का जो नीचा है उसे ऊंचा कर और जो ऊंचा है २७ उसे नीचा कर। मैं इस को उलट दूंगा उलट दूंगा उलट दूंगा वह भी जब लों उस का अधिकारी न आए तब लों उलटा हुआ रहेगा तब मैं उस को दूंगा॥

२८ फिर हे मनुष्य के सन्तान नबूवत करके कह कि प्रभु यहोवा अम्मोनियों और उन की किई हुई नामधराई के विषय यों कहता है सो तू यों कह कि खिंची हुई तलवार है तलवार वह घात के लिये झलकाई हुई है कि नाश करे २९ और बिजली के समान हो, जब कि वे तेरे विषय झूठे दर्शन पाते और झूठे भावी तुझ को बताते हैं कि तू उन दुष्ट असाध्य घायलों की गर्दनों पर पड़े जिन का दिन आ गया और उन के अधर्म्म के अन्त का समय पहुंचा ३० है। उस को मियान में फिर रखा दे। जिस स्थान में तू सिरजी गई और जिस देश में तेरी उत्पत्ति हुई उसी में मैं तेरा न्याय करूंगा। ३१ और मैं तुझ पर अपना क्रोध भड़काऊंगा[1] और तुझ पर अपनी जलजलाहट की आग फूंक दूंगा और तुझे पशु सरीखे मनुष्यों के हाथ कर दूंगा जो नाश करने में निपुण हैं। ३२ तू आग का कौर होगी तेरा खून देश में बना रहेगा तू स्मरण में न रहेगी क्योंकि मुझ यहोवा ही ने ऐसा कहा है॥

## २२.

फिर यहोवा का यह वचन मेरे २ पास पहुंचा कि, हे मनुष्य के सन्तान क्या तू उस खूनी नगर का न्याय न करेगा क्या तू उस का न्याय न करेगा उस को उस के सब घिनौने काम जता दे। ३ और कह प्रभु यहोवा यों कहता है कि एक नगर जो अपने बीच में खून करता है जिस से उस का समय आए और अपनी हानि करने के लिये अशुद्ध होने को मूरतें बनाता है। ४ जो खून तू ने किया है उस से तू दोषी ठहरी और जो मूरतें तू ने बनाई हैं उन के कारण तू अशुद्ध हो गई तू ने अपने अन्त के दिन नियरा लिये और अपने पिछले बरसों तक पहुंच गई इस कारण मैं ने तुझे जाति जाति के लोगों की ओर से नामधराई का और सब देशों के ठट्ठे ५ का कारण कर दिया है। हे बदनाम हे हुल्लड़ से भरे हुए नगर जो निकट हैं और जो दूर हैं ६ वे सब तुझे ठट्ठों में उड़ाएंगे। सुन इस्राएल के प्रधान लोग अपने अपने बल के अनुसार तुझ ७ में खून करनेहारे हुए हैं। तुझ में माता पिता तुच्छ किये गये हैं और तेरे बीच परदेशी पर अंधेर किया गया और तुझ में बपमूआ और ८ विधवा पीसी गई हैं। तू ने मेरी पवित्र वस्तुओं को तुच्छ जाना और मेरे विश्रामदिनों ९ को अपवित्र किया है। तुझ में लुतरे लोग खून करने को तत्पर हुए और तेरे लोगों ने पहाड़ों पर भोजन किया है और तेरे बीच महापाप १० किया गया है। तुझ में पिता की देह उघारी गई और तुझ में ऋतुमती स्त्री से भी भोग किया ११ गया है। तुझ में किसी ने पड़ोसी की स्त्री के साथ घिनौना काम किया और किसी ने अपनी बहू को बिगाड़कर महापाप किया और किसी ने अपनी बहिन अर्थात अपने पिता की बेटी को भ्रष्ट किया है। १२ तुझ में खून करने के

(१) मूल में. भावी।

(१) मूल में. उण्डेलूंगा।


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



लिये दाम लिया गया है तू ने ब्याज और बढ़ोतरी लिई और अपने पड़ोसियों को पीस पीसकर अन्याय से लाभ उठाया और मुझ को तो तू ने बिसरा दिया है प्रभु यहोवा की यही १३ वाणी है। सो सुन जो लाभ तू ने अन्याय से उठाया और अपने बीच खून किया है उस पर १४ मैं ने हाथ पर हाथ दे मारा है। सो जिन दिनों में मैं तेरा विचार करूंगा उन में क्या तेरा हृदय दृढ़ और तेरे हाथ स्थिर रह सकेंगे मुझ यहोवा ने यह कहा है और ऐसा ही १५ करूंगा। और मैं तेरे लोगों को जाति जाति में तितर बितर करूंगा और देश देश में छितरा दूंगा और तेरी अशुद्धता को तुझ में से नाश १६ करूंगा। और तू जाति जाति के देखते अपने लेखे अपवित्र ठहरेगी तब तू जान लेगी कि मैं यहोवा हूं॥

१७ फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा १८ कि, हे मनुष्य के सन्तान इस्राएल का घराना मेरे लेखे धातु का मैल हो गया वे सब के सब भट्ठी के बीच के पीतल और रांगे और लोहे और शीशे के समान बन गये वे चांदी के मैल १९ ही के सरीखे हो गये हैं। इस कारण प्रभु यहोवा उन से यों कहता है कि तुम सब के सब जो धातु के मैल के समान बन गये हो इस लिये सुनो मैं तुम को यरूशलेम के भीतर इकट्ठे २० करने पर हूं। जैसे लोग चांदी पीतल लोहा शीशा और रांगा इस लिये भट्ठी के भीतर बटोरकर रखते कि उन्हें आग फूंककर पिघलाएं वैसे ही मैं तुम को अपने कोप और जलजलाहट से इकट्ठा कर वहीं रखकर पिघला दूंगा। २१ मैं तुम को वहां बटोरकर अपने रोष की आग में फूंकूंगा सो तुम उस के बीच पिघलाये जाओगे। २२ जैसा चांदी भट्ठी के बीच पिघलाई जाती है वैसे ही तुम उस के बीच पिघलाये जाओगे तब तुम जान लोगे कि जिस ने हम पर अपनी जलजलाहट भड़काई[1] है सो यहोवा है॥

२३ फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा २४ कि, हे मनुष्य के संतान उस देश से कह कि तू ऐसा देश है जो शुद्ध नहीं हुआ और जलजला- २५ हट के दिन में तुझ पर वर्षा नहीं हुई। तुझ में तेरे नबियों ने राजद्रोह की गोष्ठी किई उन्हों ने गरजनेहारे सिंह की नाईं अहेर पकड़ा और

(१) मूल में. उण्डेली।

प्राणियों को खा डाला है वे रक्खे हुए अनमोल धन को छीन लेते और तुझ में बहुत स्त्रियों को विधवा कर दिया है। फिर उस के याजकों ने २६ मेरी व्यवस्था का अर्थ खींच खांचकर लगाया और मेरी पवित्र वस्तुओं को अपवित्र किया है उन्हों ने पवित्र अपवित्र का कुछ भेद नहीं माना और न औरों को शुद्ध अशुद्ध का भेद सिखाया है और वे मेरे विश्रामदिनों के विषय निश्चिन्त रहते हैं[1] और मैं उन के बीच अपवित्र ठहरता हूं। फिर उस के हाकिम हुंडारों की नाईं अहेर पक- २७ ड़ते और अन्याय से लाभ उठाने के लिये खून करते और प्राण घात करने को तत्पर रहते हैं। फिर उस के नबी उन के लिये कच्ची लेसाई २८ करते हैं उन का दर्शन पाना मिथ्या है और यहोवा के विना कुछ कहे वे यह कहकर झूठी भावी बताते हैं कि प्रभु यहोवा यों कहता है। फिर देश के साधारण लोग अन्धेर करते और २९ पराया धन छीनते और दीन दरिद्र को पीसते और न्याय की चिन्ता छोड़कर परदेशी पर अंधेर करते हैं। और मैं ने उन में ऐसा मनुष्य ३० ढूंढ़ा जो बाड़े को सुधारे और देश के निमित्त नाके में मेरे साम्हने ऐसा खड़ा हो कि मुझे तुझ को नाश न करना पड़े पर ऐसा कोई न मिला। इस कारण मैं ने उन पर अपना रोष भड़काया[2] ३१ और अपनी जलजलाहट की आग से उन्हें भस्म कर दिया और उन की चाल उन्हीं के सिर पर लौटा दिई प्रभु यहोवा की यही वाणी है॥

## २३. फिर

यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा कि, हे मनुष्य २ के संतान दो स्त्रियां थीं जो एक ही मा की बेटी थीं। वे अपने बचपन ही में वेश्या का काम मिस्र ३ में करने लगीं उन की छातियां कुंवारपन में पहिले वहीं मींजी गईं और उन का मरदन भी हुआ। उन लड़कियों में से बड़ी का नाम ओहोला ४ और उस की बहिन का नाम ओहोलीबा था और वे मेरी हो गईं और मेरे जन्माये बेटे बेटियां जनीं। उन के नामों में से ओहोला तो शोमरोन का और ओहोलीबा यरूशलेम का नाम है। और ओहोला जब मेरी थी तब व्यभिचारिन ५ होकर अपने यारों पर मोहित होने लगी जो

(१) मूल में. अपनी आंखें छिपाते हैं।
(२) मूल में. उण्डेला।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



६ उस के पड़ोसी अश्शूरी थे। वे तो सब के सब नीले वस्त्र पहिननेहारे और घोड़ों के सवार मनभावने जवान अधिपति और और प्रकार के ७ हाकिम थे। सो उन्हीं के साथ जो सब के सब श्रेष्ठ अश्शूरी थे उस ने व्यभिचार किया और जिस किसी पर वह मोहित हुई उस की मूरतों ८ से वह अशुद्ध हुई। और जो व्यभिचार उस ने मिस्र में सीखा था उस को भी उस ने न छोड़ा बचपन में तो उस ने उन के साथ कुकर्म्म किया और उस की छातियां मींजी गईं और तब मन ९ से उस के संग व्यभिचार किया गया था। इस कारण मैं ने उस को उस के अश्शूरी यारों के हाथ कर दिया जिन पर वह मोहित हुई थी। १० उन्हों ने उस को नंगी कर उस के बेटे बेटियां छीनकर उस को तलवार से घात किया इस रीति उन के हाथ से दण्ड पाकर वह स्त्रियों में प्रसिद्ध ११ हो गई। फिर उस की बहिन ओहोलीबा ने यह देखा तौभी मोहित होकर व्यभिचार करने में १२ अपनी बहिन से भी अधिक बढ़ गई। वह अपने अश्शूरी पड़ोसियों पर मोहित होती थी जो सब के सब अति सुन्दर वस्त्र पहिननेहारे और घोड़ों के सवार मनभावने जवान अधिपति और और १३ प्रकार के हाकिम थे। तब मैं ने देखा कि वह भी अशुद्ध हो गई उन दोनों बहिनों की एक ही चाल १४ थी। और ओहोलीबा अधिक व्यभिचार करती गई सो जब उस ने भीत पर सेंदूर से खिंचे हुए १५ ऐसे कसदी पुरुषों के चित्र देखे, जो कटि में फेंटे बांधे हुए सिर में छोर लटकती रंगीली पगड़ियां दिये हुए और सब के सब अपनी जन्मभूमि कसदी बाबेल के लोगों[1] की रीति प्रधानों का रूप धरे १६ हुए थे, तब उन को देखते ही वह उन पर मोहित हुई और उन के पास कसदियों के देश १७ में दूत भेजे। सो बाबेली लोग उस के पास पलंग पर आये और उस के साथ व्यभिचार करके उस को अशुद्ध किया और जब वह उन से अशुद्ध हुई तब उस का मन उन से फिर गया। १८ तौभी वह तन उघाड़ती और व्यभिचार करती गई तब मेरा मन जैसे उस की बहिन से फिर १९ गया था वैसे ही उस से भी फिर गया। तौभी अपने बचपन के दिन जब वह मिस्र देश में वेश्या का काम करती थी स्मरण करके वह २० अधिक व्यभिचार करती गई। वह ऐसे यारों पर मोहित हुई जिन का मांस गदहों का सा और वीर्य घोड़ों का सा था। इस प्रकार से तू २१ अपने बचपन के उस समय के महापाप का स्मरण कराती है जब मिस्री लोग तेरी छातियां मींजते थे॥

इस कारण हे ओहोलीबा प्रभु यहोवा तुझ २२ से यों कहता है कि सुन मैं तेरे यारों को उभार कर जिन से तेरा मन फिर गया चारों ओर से तेरे विरुद्ध ले आऊंगा, अर्थात बाबेलियों और २३ सब कसदियों को और पकोद शो और को के लोगों को और उन के साथ सब अश्शूरियों को लाऊंगा जो सब के सब घोड़ों के सवार मनभावने जवान अधिपति और और प्रकार के हाकिम प्रधान और नामी पुरुष हैं। वे लोग २४ हथियार रथ छकड़े और देश देश के लोगों का दल लिये हुए तुझ पर चढ़ाई करेंगे और ढाल और फरी और टोप धारण किये हुए तेरे विरुद्ध चारों ओर पांति बांधेंगे और मैं न्याय का काम उन्हीं के हाथ सौंपूंगा और वे अपने अपने नियम के अनुसार तेरा न्याय करेंगे। और मैं तुझ पर जलूंगा और वे जलजलाहट २५ के साथ तुझ से बर्ताव करेंगे वे तेरी नाक और कान काट लेंगे और तेरा जो बचा रहेगा सो तलवार से मारा जाएगा वे तेरे बेटे बेटियों को छीन ले जाएंगे और तेरा जो बचा रहेगा सो आग से भस्म हो जाएगा। और वे तेरे वस्त्र २६ उतारकर तेरे सुन्दर सुन्दर गहने छान ले जाएंगे। इस रीति मैं तेरा महापाप और जो २७ वेश्या का काम तू ने मिस्र देश में सीखा था उसे भी तुझ से छुड़ाऊंगा यहां लों कि तू फिर अपनी आंख उन की ओर न लगाएगी न मिस्र देश को फिर स्मरण करेगी। क्योंकि प्रभु २८ यहोवा तुझ से यों कहता है कि सुन मैं तुझे उन के हाथ सौंपूंगा जिन से तू बैर रखती और तेरा मन फिरा है। और वे तुझ से बैर के साथ २९ बर्ताव करेंगे और तेरी सारी कमाई को उठा लेंगे और तुझे नंग धड़ंग करके छोड़ देंगे और तेरे तन के उघाड़े जाने से तेरा व्यभिचार और महापाप प्रगट हो जाएगा। ये काम तुझ से ३० इस कारण किये जाएंगे कि तू अन्यजातियों के पीछे व्यभिचारिन की नाईं हो लिई और उन की मूरतें पूजकर अशुद्ध हो गई है। तू अपनी ३१ बहिन की लीक पर चली है इस कारण मैं तेरे हाथ में उस का सा कटोरा दूंगा। प्रभु यहोवा ३२

[1] मूल में. बेटों।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



यों कहता है कि अपनी बहिन के कटोरे से जो गहिरा और चौड़ा है तुझे पीना पड़ेगा तू हंसी और ठट्ठों में उड़ाई जाएगी क्योंकि उस कटोरे ३३ में बहुत कुछ समाता है। तू मतवालेपन और दुःख से छक जाएगी तू अपनी बहिन शोमरोन के कटोरे को अर्थात विस्मय और उजाड़ को ३४ पीकर छक जाएगी। उस में से तू गार गारकर पीएगी तू उस के ठिकरों को भी चबाएगी और अपनी छातियां घायल करेगी क्योंकि मैं ही ने ऐसा कहा है प्रभु यहोवा की यही वाणी है। ३५ तू ने जो मुझे बिसरा दिया और पीठ पीछे कर दिया है इस लिये अपने महापाप और व्यभिचार का भार तू आप उठा ले प्रभु यहोवा का यही वचन है॥

३६ फिर यहोवा ने मुझ से कहा हे मनुष्य के संतान क्या तू ओहोला और ओहोलीबा का न्याय करेगा तो उन के घिनौने काम उन्हें जता ३७ दे। उन्हों ने तो व्यभिचार किया है और उन के हाथों में खून लगा है उन्हीं ने अपनी मूरतों के साथ भी व्यभिचार किया और अपने लड़केबाले जो वे मेरे जन्माये जनी थीं उन मूरतों ३८ के आगे भस्म होने के लिये चढ़ाये हैं। फिर उन्हों ने मुझ से ऐसा बर्ताव भी किया कि उसी दिन मेरे पवित्रस्थान को अशुद्ध किया और ३९ मेरे विश्रामदिनों को अपवित्र किया। वे अपने लड़केबाले अपनी मूरतों के साम्हने बलि चढ़ाकर उसी दिन मेरा पवित्रस्थान अपवित्र करने को उस में घुसीं देख इस भांति का काम उन्हों ने ४० मेरे भवन के भीतर किया है। और फिर उन्हों ने पुरुषों को दूर से बुलवा भेजा और वे चले आये, और उन के लिये तू नहा धो आंखों में ४१ अंजन लगा गहने पहिनकर, सुन्दर पलंग पर बैठी रही और उस के साम्हने एक मेज बिछी हुई थी जिस पर तू ने मेरा धूप और मेरा ४२ तेल रक्खा था। तब उस के साथ निश्चिन्त लोगों की भीड़ का कोलाहल सुन पड़ा और उन साधारण लोगों के पास जंगल से बुलाये हुए पियक्कड़ लोग भी थे जिन्हों ने उन दोनों बहिनों के हाथों में चूड़ियां पहिनाईं और उन ४३ के सिरों पर शोभायमान मुकुट रक्खे। तब जो व्यभिचार करते करते बुढ़ा गई थी उस के विषय मैं बोल उठा अब तो वे उसी के साथ ४४ व्यभिचार करेंगे। सो वे उस के पास ऐसे गये जैसे लोग वेश्या के पास जाते हैं वे ओहोला और ओहोलीबा नाम महापापिन स्त्रियों के पास वैसे हो गये। सो धर्म्मी लोग व्यभि- ४५ चारिनों और खून करनेहारियों के साथ उन के योग्य न्याय करेंगे क्योंकि वे व्यभिचारिन तो हैं और खून उन के हाथों में लगा है। इस ४६ कारण प्रभु यहोवा यों कहता है कि मैं एक भीड़ से उन पर चढ़ाई कराकर उन्हें ऐसा करूंगा कि वे मारी मारी फिरेंगी और लूटी जाएंगी। और उस भीड़ के लोग उन पर ४७ पत्थरवाह करके उन्हें अपनी तलवारों से काट डालेंगे तब वे उन के बेटे बेटियों को घात करके आग लगाकर उन के घर फूंक देंगे। सो ४८ मैं महापाप को देश में से दूर करूंगा और सब स्त्रियां शिक्षा पाकर तुम्हारा सा महापाप करने से बची रहेंगी। और तुम्हारा महापाप ४९ तुम्हारे ही सिर पड़ेगा और तुम अपनी मूरतों की पूजा के पापों का भार उठाओगे और तुम जान लोगे कि मैं प्रभु यहोवा हूं॥

## २४. फिर

नौवें बरस के दसवें महीने के दसवें दिन को यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा कि, हे मनुष्य के २ संतान आज का दिन लिख रख क्योंकि आज ही के दिन बाबेल का राजा यरूशलेम के निकट जा पहुंचा है। और इस बलवा करने- ३ हारे घराने से यह दृष्टान्त कह कि प्रभु यहोवा कहता है कि हण्डे को आग पर धर दे धर फिर उस में पानी डाल। तब उस में जांघ ४ कंधा सब अच्छे अच्छे टुकड़े बटोरकर रख और उसे उत्तम उत्तम हड्डियों से भर दे। झुंड में से ५ सब से अच्छे पशु ले और उन हड्डियों का हण्डे के नीचे ढेर कर और उस को भली भांति सिझा और भीतर की हड्डियां भी सीझ जाएं॥

इस कारण प्रभु यहोवा यों कहता है कि हाय, ६ उस खूनी नगरी पर हाय उस हण्डे पर जिस का मोर्चा उस में बना है और छूटा न हो उस में से टुकड़ा टुकड़ा करके निकाल ला उस पर चिट्ठी न डाली जाए। क्योंकि उस नगरी में ७ किया हुआ खून उस में है उस ने उसे भूमि पर डालकर धूलि से नहीं ढांपा पर नंगी चटान पर रख दिया है। इस लिये कि पलटा लेने ८ को जलजलाहट भड़के मैं ने भी उस का खून नंगी चटान पर रक्खा है कि वह ढंप न सके। प्रभु यहोवा यों कहता है कि हाय, उस खूनी ९

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१० नगरी पर मैं आप ढेर को बड़ा करूंगा। बहुत लकड़ी डाल आग को बहुत तेज कर मांस को भली भांति सिझा गाढ़ा जूस बना और हड्डियां
११ जल जाएं। तब हण्डे को छूछा करके अंगारों पर रख जिस से वह गर्म हो और उस का पीतल जले और उस में का मैल गले और उस का
१२ मोर्चा नाश हो जाए। मैं उस के कारण परिश्रम करते करते थक गया पर उस का भारी मोर्चा उस से छूटता नहीं उस का मोर्चा आग
१३ के द्वारा भी नहीं छूटता। हे नगरी तेरी अशुद्धता महापाप की है मैं तो तुझे शुद्ध करता था पर तू शुद्ध नहीं हुई इस कारण जब लों मैं अपनी जलजलाहट तुझ पर से शान्त न करूं तब लों
१४ तू फिर शुद्ध न किई जाएगी। मुझ यहोवा ही ने यह कहा है वह हो जाएगा और मैं ऐसा करूंगा मैं तुझे न छोड़ूंगा न तुझ पर तरस खाऊंगा न पछताऊंगा, तेरी चालचलन और कामों के अनुसार तेरा न्याय किया जाएगा प्रभु यहोवा की यही वाणी है॥

१५ फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा
१६ कि, हे मनुष्य के सन्तान सुन मैं तेरी आंखों के प्यारे को[1] मारकर तेरे पास से ले लेने पर हूं पर तू न रोना न पीटना न आंसू बहाना।
१७ लम्बी सांसें खींच तो खींच पर सुनाई न पड़ें मरे हुओं के लिये विलाप न करना सिर पर पगड़ी बांधे और पांवों में जूती पहिने रहना और न तो अपने होंठ को ढांपना न शोक के
१८ योग्य रोटी खाना। सो मैं सबेरे लोगों से बोला और सांझ को मेरी स्त्री मर गई और बिहान
१९ को मैं ने आज्ञा के अनुसार किया। तब लोग मुझ से कहने लगे क्या तू हमें न बताएगा कि यह जो तू करता है इस का हम लोगों के लिये
२० क्या अर्थ है। मैं ने उन को उत्तर दिया कि
२१ यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा कि, तू इस्राएल के घराने से कह प्रभु यहोवा यों कहता है कि सुनो मैं अपने पवित्रस्थान को अपवित्र करने पर हूं जिस के गढ़वाले होने पर तुम फूलते हो और जो तुम्हारी आखों का चाहा हुआ है और जिस को तुम्हारा मन चाहता है और अपने जिन बेटे बेटियों को तुम वहां छोड़
२२ आये हो सो तलवार से मारे जाएंगे। और जैसा मैं ने किया है वैसा ही तुम लोग करोगे तुम भी अपने होंठ न ढांपोगे और न शोक
२३ के योग्य रोटी खाओगे। और तुम सिर पर पगड़ी बांधे और पांवों में जूती पहिने रहोगे तुम न रोओगे न पीटोगे बरन अपने अधर्म्म के कामों में फंसे हुए गलते जाओगे और एक
२४ दूसरे की ओर कराहते रहोगे। इस रीति यहेज़्केल तुम्हारे लिये चिन्ह ठहरेगा जैसा उस ने किया ठीक वैसा ही तुम भी करोगे और जब यह हो जाएगा तब तुम जान लोगे कि मैं प्रभु यहोवा हूं॥

२५ और हे मनुष्य के सन्तान क्या यह सच नहीं कि जिस दिन मैं उन का दृढ़ गढ़ उन की शोभा और हर्ष का कारण और उन के बेटे बेटियां जो उन की शोभा का आनन्द और उन की आंखों और मन का चाहा हुआ
२६ है उन को उन से ले लूंगा, उसी दिन जो भागकर बचेगा सो तेरे पास आकर तुझे समाचार
२७ सुनाएगा। उसी दिन तेरा मुंह खुलेगा और तू फिर चुप न रहेगा उस बचे हुए के साथ बातें ही करेगा सो तू इन लोगों के लिये चिन्ह ठहरेगा और ये जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं॥

## २५. फिर

यहोवा का यह वचन मेरे
२ पास पहुंचा कि, हे मनुष्य के सन्तान अम्मोनियों की ओर मुंह करके उन के
३ विषय नबूवत कर। और उन से कह हे अम्मोनियो प्रभु यहोवा का वचन सुनो प्रभु यहोवा यों कहता है कि तुम ने जो मेरे पवित्रस्थान के विषय जब वह अपवित्र किया गया और इस्राएल के देश के विषय जब वह उजड़ गया और यहूदा के घराने के विषय जब वे बंधुआई में गये
४ आहा कहा, इस कारण सुनो मैं तुझ को पूरबियों के अधिकार में करने पर हूं और वे तेरे बीच अपनी छावनियां डालेंगे और अपने घर बनाएंगे तेरे फल वे खाएंगे और तेरा दूध वे
५ पीएंगे। और मैं रब्बा नगर को ऊंटों के रहने और अम्मोनियों के देश को भेड़ बकरियों के बैठने का स्थान कर दूंगा तब तुम जान लोगे
६ कि मैं यहोवा हूं। क्योंकि प्रभु यहोवा यों कहता है कि तुम ने जो इस्राएल के देश के कारण ताली बजाई और नाचे और अपने सारे मन
७ के अभिमान से आनन्द किया, इस कारण सुन मैं ने अपना हाथ तेरे ऊपर बढ़ाया है और तुझ को जाति जाति की लूट कर दूंगा और

(१) मूल में. तेरी आंख के चाहे हुए को।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


देश देश के लोगों में से तुझे मिटाऊंगा और देश देश में से नाश करूंगा मैं तेरा सत्यानाश कर डालूंगा तब तू जान लेगा कि मैं यहोवा हूं ॥

८ प्रभु यहोवा यों कहता है कि मोआब और सेईर जो कहते हैं देखो यहूदा का घराना और ९ सब जातियों के समान हो गया है, इस कारण सुन मोआब के देश के किनारे के नगरों को बेत्यशीमोत बाल्मोन और किर्यातैम जो उस देश के १० शिरोमणि हैं मैं उन का मार्ग[1] खोलकर, उन्हें पूरबियों के वश में मैं ऐसा कर दूंगा कि वे अम्मोनियों पर चढ़ाई करें और मैं अम्मोनियों को यहां लों उन के अधिकार में कर दूंगा कि जाति जाति के बीच उन का स्मरण फिर न ११ रहे। और मैं मोआब को भी दण्ड दूंगा और वे जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं ॥

१२ प्रभु यहोवा यों भी कहता है कि एदोम ने जो यहूदा के घराने से पलटा लिया और उन से १३ पलटा लेकर बड़ा दोषी हो गया है, इस कारण प्रभु यहोवा यों कहता है कि मैं एदोम के देश के विरुद्ध अपना हाथ बढ़ाकर उस में से मनुष्य और पशु दोनों को मिटाऊंगा और तेमान से लेकर ददान लों उस को उजाड़ कर दूंगा और १४ वे तलवार से मारे जाएंगे। और मैं अपनी प्रजा इस्राएल के द्वारा अपना पलटा एदोम से लूंगा और वे उस देश में मेरे कोप और जलजलाहट के अनुसार काम करेंगे तब वे मेरा पलटा लेना जान लेंगे प्रभु यहोवा की यही वाणी है ॥

१५ प्रभु यहोवा यों कहता है कि पलिश्ती लोगों ने जो पलटा लिया बरन अपनी युग युग की शत्रुता के कारण अपने मन के अभिमान से १६ पलटा लिया कि नाश करें, इस कारण प्रभु यहोवा यों कहता है कि सुन मैं पलिश्तियों के विरुद्ध अपना हाथ बढ़ाने पर हूं और करेतियों को मिटा डालूंगा और समुद्रतीर के बचे हुए १७ रहनेहारों को नाश करूंगा। और मैं जलजलाहट के साथ मुकद्दमा लड़कर उन से कड़ाई के साथ पलटा लूंगा और जब मैं उन से पलटा लूंगा तब वे जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं ॥

**२६. फिर** ग्यारहवें बरस के पहिले महीने के पहिले दिन को २ यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा कि, हे मनुष्य के सन्तान सोर ने जो यरूशलेम के विषय कहा है आहा जो देश देश के लोगों का फाटक सो थी वह नाश हो गई वह मेरी ओर फिर गई उस के उजड़ जाने से मैं भरपूर हो जाऊंगा, इस कारण प्रभु यहोवा कहता है कि ३ हे सोर सुन मैं तेरे विरुद्ध हूं और ऐसा करूंगा कि बहुत सी जातियां तेरे विरुद्ध ऐसे उठेंगी जैसे समुद्र की लहरें उठती हैं। और वे सोर ४ की शहरपनाह को गिराएंगी और उस के गुम्मटों को तोड़ डालेंगी मैं उस की मिट्टी उस पर से खुरचकर उसे नंगी चटान कर दूंगा। वह ५ समुद्र के बीच का जाल फैलाने ही का स्थान हो जाएगा क्योंकि प्रभु यहोवा की यह वाणी है कि यह मेरा ही वचन है और वह जाति जाति से लुट जाएगा। और उस की जो बेटियां ६ मैदान में हैं सो तलवार से मारी जाएंगी तब वे जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं। क्योंकि प्रभु ७ यहोवा यह कहता है कि सुन मैं सोर के विरुद्ध राजाधिराज बाबेल के राजा नबूकद्रेस्सर को घोड़ों और रथों और सवारों और बड़ी भीड़ और दल समेत उत्तर दिशा से ले आऊंगा। और तेरी जो बेटियां मैदान में हैं उन को वह ८ तलवार से मारेगा और तेरे विरुद्ध कोट बनाएगा और धुस बांधेगा और ढाल उठाएगा। और वह तेरी शहरपनाह के विरुद्ध युद्ध के यन्त्र ९ चलाएगा और तेरे गुम्मटों को फरसों से ढा डालेगा। उस के घोड़े इतने होंगे कि तू उन १० को धूलि से ढंपेगा और जब वह तेरे फाटकों में ऐसा घुसेगा जैसा लोग नाकेवाले नगर में घुसते हैं तब तेरी शहरपनाह सवारों छकड़ों और रथों के शब्द से कांप उठेगी। वह अपने घोड़ों की ११ टापों से तेरी सब सड़कों को खण्डा डालेगा और तेरे निवासियों को तलवार से मार डालेगा और तेरे बल के खंभे भूमि पर गिराये जाएंगे। और १२ लोग तेरा धन लूटेंगे और तेरे व्योपार की वस्तुएं छीन लेंगे और तेरी शहरपनाह ढा देंगे और तेरे मनभाऊ घर तोड़ डालेंगे और तेरे पत्थर और काठ और तेरी धूलि जल में फेंक देंगे। और मैं तेरे गीतों का सुरताल बन्द करूंगा १३ और तेरी वीणाओं की ध्वनि फिर सुनाई न देगी। और मैं तुझे नंगी चटान कर दूंगा तू १४ जाल फैलाने ही का स्थान हो जाएगा और फिर बसाया न जाएगा क्योंकि मुझ यहोवा ही ने यह कहा है प्रभु यहोवा की यही वाणी है ॥

(१) मूल में, कन्धा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

१५ प्रभु यहोवा सोर से यों कहता है कि तेरे गिरने के शब्द से जब घायल लोग कहरेंगे और तुझ में घात ही घात होगा तब क्या टापू टापू १६ न कांप उठेंगे । तब समुद्रतीर के सब प्रधान लोग अपने अपने सिंहासन पर से उतरेंगे और अपने बागे और बूटेदार वस्त्र उतार थरथराहट के वस्त्र पहिनेंगे और भूमि पर बैठकर क्षण क्षण में कांपेंगे और तेरे कारण विस्मित १७ रहेंगे । और वे तेरे विषय विलाप का गीत बनाकर तुझ से कहेंगे हाय मल्लाहों की[1] बसाई हुई हाय सराही हुई नगरी जो समुद्र के बीच निवासियों समेत सामर्थी रही और सब टिकनेहारों की डरानेहारी नगरी थी तू १८ कैसी नाश हुई है । अब तेरे गिरने के दिन टापू टापू कांप उठेंगे और तेरे जाते रहने के कारण समुद्र के सब टापू घबरा जाएंगे । १९ क्योंकि प्रभु यहोवा यों कहता है कि जब मैं तुझे निर्जन नगरों के समान उजाड़ करूंगा और तेरे ऊपर महासागर चढ़ाऊंगा और तू २० गहिरे जल में डूब जाएगा, तब गड़हे में और और गिरनेहारों के संग मैं तुझे भी प्राचीन लोगों में उतार दूंगा और गड़हे में और गिरनेहारे के संग तुझे भी नीचे के लोक में[2] रखकर प्राचीन काल के उजड़े हुए स्थानों के समान कर दूंगा यहां लों कि तू फिर न बसेगा और तब मैं जीवन के लोक में अपना शिरोमणि रक्खूंगा । और मैं तुझे घबराने का २१ कारण करूंगा कि तू आगे रहेगा ही नहीं बरन ढूंढ़ने पर भी तेरा पता न लगेगा प्रभु यहोवा की यही वाणी है ॥

**२७. फिर** यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा कि, हे मनुष्य २ के सन्तान सोर के विषय एक विलाप का गीत ३ बनाकर, उस से यों कह कि हे समुद्र के पैठाव पर रहनेहारी हे बहुत से द्वीपों के लिये देश देश के लोगों के साथ व्योपार करनेहारी प्रभु यहोवा यों कहता है कि हे सोर तू ने तो कहा ४ है कि मैं सर्वांग सुन्दर हूं । तेरे सिवाने समुद्र के बीच हैं तेरे बनानेहारों ने तुझे सर्वांग ५ सुन्दर बनाया । तेरी सब पटरियां सनीर पर्वत के सनौबर की लकड़ी की बनीं तेरे मस्तूल के लिये लबानोन के देवदारु लिये गये । तेरे डांड़ ६ बाशान के बांजवृक्षों के बने तेरे जहाजों का पटाव कित्तियों के द्वीपों से लाये हुए सीधे सनौबर की हाथीदांत जड़ी हुई लकड़ी का बना । तेरे जहाजों के पाल मिस्र से लाये हुए ७ बूटेदार सन के कपड़े के बने कि तेरे लिये झण्डे का काम दें तेरी चांदनी एलीशा के द्वीपों से लाये हुए नीले और बैंजनी रंग के कपड़े की बनी । तेरे खेवनेहारे सीदोन और ८ अर्वद के रहनेहारे थे हे सोर तेरे ही बीच के बुद्धिमान लोग तेरे मांझी थे । तेरे गाबनेहारे ९ गबल नगर के पुरनिये और बुद्धिमान लोग थे तुझ में व्योपार करने के लिये मल्लाहों समेत समुद्र पर के सब जहाज तुझ में आ गये थे । तेरी सेना में फारसी लूदी और पूती लोग १० भरती हुए थे उन्हों ने तुझ में ढाल और टोपी टांगी तेरा प्रताप उन के कारण हुआ था । तेरी शहरपनाह पर तेरी सेना के साथ अर्वद ११ के लोग चारों ओर थे और तेरे गुम्मटों में शूरवीर खड़े थे उन्हों ने अपनी ढालें तेरे चारों ओर की शहरपनाह पर टांगी थीं तेरी सुन्दरता उन के द्वारा पूरी हुई थी । अपनी १२ सब प्रकार की संपत्ति की बहुतायत के कारण तर्शीशी लोग तेरे व्योपारी थे उन्हों ने चांदी लोहा रांगा और सीसा देकर तेरा माल मोल लिया । यावान तूबल और मेशेक के लोग १३ दास दासी और पीतल के पात्र तेरे माल के बदले देकर तेरे व्योपारी थे । तोगर्मा के घराने १४ के लोगों ने तेरी संपत्ति लेकर घोड़े सवारी के घोड़े और खच्चर दिये । ददानी तेरे व्योपारी १५ थे बहुत से द्वीप तेरे हाट बने थे वे तेरे पास हाथीदांत के सींग और आबनूस की लकड़ी व्योपार में ले आये थे । तुझ में जो बहुत १६ कारीगरी हुई इस से अराम तेरा व्योपारी था मरकत बैंजनी रंग का और बूटेदार वस्त्र सन मूंगा और लालड़ी देकर उन्हों ने तेरा माल लिया । यहूदा और इस्राएल वे तो तेरे व्योपारी १७ थे उन्हों ने मिन्नीत का गेहूं पन्नग और मधु तेल और बलसान देकर तेरा माल लिया । तुझ १८ में जो बहुत कारीगरी हुई और सब प्रकार का धन हुआ इस से दमिश्क तेरा व्योपारी हुआ तेरे पास हेलबोन का दाखमधु और उजला ऊन पहुंचाया गया । वदान और यावान ने तेरे १९

(१) मूल में. समुद्रों से । (२) मूल में. निचले स्थान के देश में ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



माल के बदले में सूत दिया और उन के कारण तेरे व्योपार के माल में पोलाद तज और बच २० भी हुआ। चारजामे के योग्य सुथरे कपड़े के २१ लिये ददान तेरा व्योपारी हुआ। अरब और केदार के सब प्रधान तेरे व्योपारी ठहरे उन्हों ने मेम्ने मेढ़े और बकरे ले आकर तेरे साथ लेन २२ देन किया। शबा और रामा के व्योपारी तेरे व्योपारी ठहरे उन्हों ने उत्तम उत्तम जाति का सब भांति का मसाला सब भांति के मणि और २३ सोना देकर तेरा माल लिया। हारान कन्ने और एदेन और शबा के व्योपारी और अश्शूर २४ और कलमद ये सब तेरे व्योपारी ठहरे। इन्हों ने उत्तम उत्तम वस्तुएं अर्थात ओढ़ने के नीले और बूटेदार वस्त्र और डोरियों से बंधी और देवदारु की बनी हुई चित्र विचित्र कपड़ों की पेटियां ले आकर तेरे साथ लेन देन किया। २५ तर्शीश के जहाज तेरे व्योपार के माल के ढोने-हारे हुए उन के द्वारा तू समुद्र के बीच रहकर बहुत धनवान और प्रतापवान हो गई थी। २६ तेरे खेवनेहारों ने तुझे गहिरे जल में पहुंचा दिया है और पुरवाई ने तुझे समुद्र के बीच तोड़ २७ दिया है। जिस दिन तू डूब जाएगी उसी दिन तेरा धन संपत्ति व्योपार का माल मल्लाह मांझी गाबनेहारे व्योपारी लोग और तुझ में जितने सिपाही हैं और तुझ में की सारी भीड़ भाड़ २८ समुद्र के बीच गिर जाएगी। तेरे मांझियों की चिल्लाहट के शब्द के मारे तेरे आस पास के २९ स्थान कांप उठेंगे। और सब खेवनेहारे और मल्लाह और समुद्र में जितने मांझी रहते हैं वे ३० अपने अपने जहाज पर से उतरेंगे। वे भूमि पर खड़े होकर तेरे विषय ऊंचे शब्द से बिलक बिलक रोएंगे और अपने अपने सिर पर धूलि ३१ उड़ाकर राख में लोटेंगे, और तेरे शोक में अपने सिर मुंड़वा देंगे और कमर में टाट बांधकर अपने मन के कड़े दुःख[1] के साथ तेरे विषय रोएं ३२ पीटेंगे, वे विलाप करते हुए तेरे विषय विलाप का ऐसा गीत बनाकर गाएंगे कि सोर जो अब समुद्र के बीच चुपचाप पड़ी है उस के तुल्य ३३ कौन नगरी है। जब तेरा माल समुद्र पर से निकलता था तब तो बहुत सी जातियों के लोग तृप्त होते थे तेरे धन और व्योपार के माल की बहुतायत से पृथिवी के राजा धनी होते थे। ३४ जिस समय तू अथाह जल में लहरों से टूटी उस समय तेरे व्योपार का माल और तेरे सब निवासी भी तेरे भीतर रहकर नाश हो गये। ३५ टापू टापू के सब रहनेहारे तेरे कारण विस्मित हुए और उन के राजाओं के सब रोएं खड़े हो गये और उन के मुख उदास देख पड़े हैं। ३६ देश देश के व्योपारी तेरे विरुद्ध हथोड़ी बजा रहे हैं तू भय का कारण हो गई और फिर कभी रहेगी नहीं॥

(1) मूल में, मन की कड़ुवाहट।

## २८. फिर

यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा कि, २ हे मनुष्य के संतान सोर के प्रधान से कह कि प्रभु यहोवा यों कहता है कि तू ने तो मन में फूलकर कहा है कि मैं ईश्वर हूं और समुद्र के बीच परमेश्वर के आसन पर बैठा हूं, पर यद्यपि तू अपना मन परमेश्वर का सा दिखाता है तौभी तू ईश्वर नहीं मनुष्य ही है। ३ तू तो दानिय्येल से भी अधिक बुद्धिमान है कोई भी भेद तुझ से छिपा न होगा। ४ अपनी बुद्धि और समझ के द्वारा तू ने धन प्राप्त किया और अपने भण्डारों में सोना चांदी रक्खी है। ५ तू ने तो बड़ी बुद्धि से लेन देन किया इस से तेरा धन बढ़ा और धन के कारण तेरा मन फूल उठा है। ६ इस कारण प्रभु यहोवा यों कहता है कि तू जो अपना मन परमेश्वर का सा दिखाता है, ७ इस लिये सुन मैं तुझ पर ऐसे परदेशियों से चढ़ाई कराऊंगा जो सब जातियों में से बलात्कारी हैं और वे अपनी तलवारें तेरी बुद्धि की शोभा पर चलाएंगे और तेरी चमक दमक को बिगाड़ेंगे। ८ वे तुझे कबर में उतारेंगे और तू समुद्र के बीच के मारे हुओं की रीति मर जाएगा। ९ क्या तू अपने घात करनेहारे के साम्हने कहता रहेगा कि मैं परमेश्वर हूं। तू अपने घायल करनेहारे के हाथ में ईश्वर नहीं मनुष्य ही ठहरेगा। १० तू परदेशियों के हाथ से खतनारहित लोगों की रीति से मारा जाएगा क्योंकि मैं ही ने ऐसा कहा है प्रभु यहोवा की यही वाणी है॥

११ फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा १२ कि, हे मनुष्य के संतान सोर के राजा के विषय विलाप का गीत बनाकर उस से कह कि प्रभु यहोवा यों कहता है कि तू तो उत्तम से भी उत्तम है[1] तू बुद्धि से भरपूर और सर्वाङ्ग सुन्दर है। १३ तू तो परमेश्वर की एदेन नाम

(1) मूल में, तू पूर्णता पर छाप देता है।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


बारी में था तेरे आभूषण माणिक पद्मराग हीरा फीरोजा सुलैमानी मणि यशब नीलमणि मरकत और लाल सब भांति के मणि और सोने के थे तेरे डफ और बांसुलियां तुझी में बनाई गई थीं जिस दिन तू सिरजा गया था १४ उस दिन वे भी तैयार किई गई थीं। तू तो छानेहारा अभिषिक्त करूब था मैं ने तुझे ऐसा ठहराया कि तू परमेश्वर के पवित्र पर्वत पर रहता था तू आग सरीखे चमकनेहारे मणियों १५ के बीच चलता फिरता था। जिस दिन से तू सिरजा गया और जिस दिन तक तुझ में कुटिलता न पाई गई उस बीच में तो तू अपनी १६ सारी चाल चलन में निर्दोष रहा। पर लेन देन की बहुतायत के कारण तू उपद्रव से भरकर पापी हो गया इस से मैं ने तुझे अपवित्र जानकर परमेश्वर के पर्वत पर से उतारा और हे छानेहारे करूब मैं ने तुझे आग सरीखे चमकनेहारे मणियों के बीच से नाश किया १७ है। सुन्दरता के कारण तेरा मन फूल उठा था और विभव के कारण तेरी बुद्धि बिगड़ गई थी मैं ने तुझे भूमि पर पटक दिया और राजाओं के साम्हने तुझे रखा है कि वे तुझ को १८ देखें। तेरे अधर्म्म के कामों की बहुतायत से और तेरे लेन देन की कुटिलता से तेरे पवित्रस्थान अपवित्र हो गये सो मैं ने तुझमें से ऐसी आग उत्पन्न किई जिस से तू भस्म हुआ और मैं ने तुझे सब देखनेहारों के साम्हने भूमि पर भस्म १९ कर डाला है। देश देश में के लोगों से जितने तुझे जानते हैं सब तेरे कारण विस्मित हुए तू भय का कारण हुआ और तू फिर कभी पाया न जाएगा॥

२० फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा २१ कि, हे मनुष्य के संतान अपना मुख सीदोन की ओर करके उस के विरुद्ध नबूवत कर। २२ और कह कि प्रभु यहोवा यों कहता है कि हे सीदोन मैं तेरे विरुद्ध हूं मैं तेरे बीच अपनी महिमा कराऊंगा। जब मैं उस के बीच दण्ड दूंगा और उस में अपने को पवित्र ठहराऊंगा २३ तब लोग जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं। और मैं उस में मरी फैलाऊंगा और उस की सड़कों में लोहू बहाऊंगा और उस के चारों ओर तलवार चलेगी तब उस के बीच घायल लोग गिरेंगे और वे जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं। २४ और इस्राएल के घराने के चारों ओर की जितनी जातियां उन के साथ अभिमान का बर्ताव रखती हैं उन में से कोई उन का चुभनेहारा कांटा वा बेधनेहारा शूल फिर न ठहरेगी तब वे जान लेंगी कि मैं प्रभु यहोवा हूं॥

प्रभु यहोवा यों कहता है कि जब मैं इस्राएल के घराने को उन सब लोगों में से जिन के २५ बीच वे तितर बितर हुए हैं इकट्ठा करूंगा और देश देश के लोगों के साम्हने उन के द्वारा पवित्र ठहरूंगा तब वे उस देश में बास करेंगे जो मैं ने अपने दास याकूब को दिया था। वे उस में तब २६ निडर बसे रहेंगे वे घर बनाकर और दाख की बारियां लगाकर निडर रहेंगे जब मैं उन के चारों ओर के सब लोगों को जो उन से अभिमान का बर्ताव करते हैं दण्ड दूंगा। निदान वे जान लेंगे कि हमारा परमेश्वर यहोवा ही है॥

## २९. दसवें बरस के दसवें महीने के बारहवें दिन को

यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा कि, हे २ मनुष्य के संतान अपना मुख मिस्र के राजा फिरौन की ओर करके उस के और सारे मिस्र के विरुद्ध नबूवत कर। यह कह कि प्रभु ३ यहोवा यों कहता है कि मैं तेरे विरुद्ध हूं हे मिस्र के राजा फिरौन हे बड़े मगर तू जो अपनी नदियों के बीच पड़ा रहता जिस ने कहा है कि मेरी नदी मेरी निज की है और मैं ही ने उस को अपने लिये बनाया है, मैं तो ४ तेरे जभड़ों में आंकड़े डालूंगा और तेरी नदियों की मछलियों को तेरे चोयों में चिपटाऊंगा और तेरे छिलकों में चिपटी हुई तेरी नदियों की सब मछलियों समेत तुझ को तेरी नदियों में से निकालूंगा। तब मैं तुझे तेरी नदियों की ५ सारी मछलियों समेत जंगल में निकाल दूंगा और तू मैदान में पड़ा रहेगा तेरी किसी प्रकार की सुधि न लिई जाएगी[1] मैं ने तुझे बनैले पशुओं और आकाश के पक्षियों का आहार कर दिया है। तब मिस्र के सारे निवासी जान लेंगे ६ कि मैं यहोवा हूं वे तो इस्राएल के घराने के लिये नरकट की टेक ठहरे थे। जब उन्हों ने ७ तुझ पर हाथ का बल दिया तब तू टूट गया

(१) मूल में. तू न तो इकट्ठा किया जाएगा न बटोरा जाएगा।


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


और उन के पखौड़े उखड़ ही गये और जब उन्हों ने तुझ पर टेक लगाई तब तू टूट गया ८ और उन की कमर की सारी नसें चढ़ गईं। इस कारण प्रभु यहोवा यों कहता है कि सुन मैं तुझ पर तलवार चलवाकर तेरे क्या मनुष्य क्या पशु ९ सभों को नाश करूंगा। तब मिस्र देश उजाड़ ही उजाड़ होगा और वे जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं। उस ने तो कहा है कि मेरी नदी मेरी निज १० की है और मैं ही ने उसे बनाया, इस कारण सुन मैं तेरे और तेरी नदियों के विरुद्ध हूं और मिस्र देश को मिग्दोल से लेकर सवेने लों बरन कूश देश के सिवाने लों उजाड़ ही उजाड़ कर ११ दूंगा। चालीस बरस लों उस में मनुष्य वा पशु का पग तक न पड़ेगा और न उस में कोई बसा १२ रहेगा। चालीस बरस तक मैं मिस्र देश को उजड़े हुए देशों के बीच उजाड़ कर रक्खूंगा और उस के नगर उजड़े हुए नगरों के बीच खण्डहर ही रहेंगे और मैं मिस्रियों को जाति जाति में छिन्न भिन्न कर दूंगा और देश देश में १३ तितर बितर करूंगा। प्रभु यहोवा तो यों कहता है कि चालीस बरस के बीते पर मैं मिस्रियों को उन जातियों के बीच से इकट्ठा करूंगा जिन में १४ वे तितर बितर हुए। और मैं मिस्रियों को बंधुआई से छुड़ाकर पत्रोस देश में जो उन की जन्मभूमि है फिर पहुंचाऊंगा और वहां उन का १५ छोटा सा राज्य हो जाएगा। वह सब राज्यों में से छोटा होगा और फिर अपना सिर और जातियों के ऊपर न उठाएगा क्योंकि मैं मिस्रियों को ऐसा घटाऊंगा कि वे फिर अन्यजातियों पर १६ प्रभुता करने न पाएंगे। और वह फिर इस्राएल के घराने के भरोसे का कारण न होगा जो उन के अधर्म्म की सुधि तब कराता है जब वे फिर कर उन की ओर देखते हैं। वे तो जान लेंगे कि मैं प्रभु यहोवा हूं॥

१७ फिर सताईसवें बरस के पहिले महीने के पहिले दिन को यहोवा का यह वचन मेरे पास १८ पहुंचा कि, हे मनुष्य के संतान बाबेल के राजा नबूकद्रेस्सर ने सोर के घेरने में[१] अपनी सेना से बड़ा परिश्रम कराया हर एक का सिर चन्दला हो गया और हर एक के कंधों का चमड़ा उड़ गया तौभी इस बड़े परिश्रम की मजूरी सोर से न तो कुछ उस को मिली और न उस की सेना को। इस कारण प्रभु यहोवा यों कहता है कि १९ सुन मैं बाबेल के राजा नबूकद्रेस्सर को मिस्र देश दूंगा और वह उस की भीड़ भाड़ को ले जाएगा और उस की धन संपत्ति को लूटकर अपना कर लेगा सो उस की सेना को यही मजूरी मिलेगी। मैं ने उस के परिश्रम के बदले २० में उस को मिस्र देश इस कारण दिया है कि उन लोगों ने मेरे लिये काम किया था प्रभु यहोवा की यही वाणी है॥

उसी समय मैं इस्राएल के घराने के एक २१ सींग जमाऊंगा और उन के बीच तेरा मुंह खुलाऊंगा और वे जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं॥

(१) मूल में, सोर के विरुद्ध।

## ३०.

फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा कि, हे मनुष्य २ के संतान नबूवत करके कह प्रभु यहोवा यों कहता है कि हाय हाय करो हाय उस दिन पर। क्योंकि वह दिन अर्थात यहोवा का दिन ३ निकट है वह बादलों का दिन और जातियों के दण्ड का समय होगा। मिस्र में तलवार ४ चलेगी और जब मिस्र में लोग मारे जाकर गिरेंगे तब कूश में भी संकट पड़ेगा लोग मिस्र की भीड़ भाड़ ले जाएंगे और उस की नेवें उलट दिई जाएंगी। कूश पूत लूद और सब ५ मिले जुले और कूब लोग और वाचा बांधे हुए देश के निवासी मिस्रियों के संग तलवार से मारे जाएंगे॥

यहोवा यों कहता है कि मिस्र के संभालने- ६ हारे भी गिर जाएंगे और अपने जिस सामर्थ्य पर मिस्री फूलते हैं सो टूटेगा[१] मिग्दोल से लेकर सवेने लों उस के निवासी तलवार से मारे जाएंगे प्रभु यहोवा की यही वाणी है। और वे उजड़े हुए देशों के बीच उजड़े ठहरेंगे ७ और उन के नगर खंडहर किये हुए नगरों में गिने जाएंगे। जब मैं मिस्र में आग लगाऊंगा ८ और उस के सब सहायक नाश होंगे तब वे जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं। उस समय मेरे ९ साम्हने से दूत जहाजों पर चढ़कर निडर निकलेंगे और कूशियों को डराएंगे और उन पर संकट पड़ेगा जैसा कि मिस्र के दण्ड के समय वह आता तो है॥

(१) मूल में, उतरेगा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१० प्रभु यहोवा यों कहता है कि मैं बाबेल के राजा नबूकद्रेस्सर के हाथ से मिस्र की भीड़ ११ भाड़ को नाश करा दूंगा। वह अपनी प्रजा समेत जो सब जातियों में भयानक है उस देश के नाश करने को पहुंचाया जाएगा और वे मिस्र के विरुद्ध तलवार खींचकर देश को मरे १२ हुओं से भर देंगे। और मैं नदियों को सुखा डालूंगा और देश को बुरे लोगों के हाथ कर दूंगा और देश को और जो कुछ उस में है मैं परदेशियों से उजाड़ करा दूंगा मुझ यहोवा ही ने यह कहा है॥

१३ प्रभु यहोवा यों कहता है कि मैं नोप में से मूरतों को नाश करूंगा मैं उस में की मूरतों को रहने न दूंगा मिस्र देश में कोई प्रधान फिर न उठेगा और मैं मिस्र देश में भय उपजाऊंगा। १४ और मैं पत्रोस को उजाड़ूंगा और सोअन में १५ आग लगाऊंगा और नो को दण्ड दूंगा। और सीन जो मिस्र का दृढ़ स्थान है उस पर मैं अपनी जलजलाहट भड़काऊंगा[1] और नो की १६ भीड़भाड़ का अंत कर डालूंगा। और मैं मिस्र में आग लगाऊंगा सीन बहुत थरथराएगा और नो फाड़ा जाएगा और नोप के विरोधी दिन १७ दहाड़े उठेंगे। आवेन और पीबेसेत के जवान तलवार से गिरेंगे और ये नगर बंधुआई में चले १८ जाएंगे। और जब मैं मिस्रियों के जूओं को तहपन्हेस में तोड़ूंगा तब उस में दिन को अंधेरा होगा और उस का सामर्थ जिस पर वह फूलता है सो नाश हो जाएगा उस पर तो घटा छा जाएगा और उस की बेटियां बंधुआई में चली १९ जाएंगी। मैं मिस्रियों को दण्ड दूंगा और वे जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं॥

२० फिर ग्यारहवें बरस के पहिले महीने के सातवें दिन को यहोवा का यह वचन मेरे पास २१ पहुंचा कि, हे मनुष्य के संतान मैं ने मिस्र के राजा फिरौन की भुजा तोड़ी है और न तो वह जुड़ी न उस पर लेप लगाकर पट्टी चढ़ाई गई न वह बांधने से तलवार पकड़ने के लिये २२ बली किई गई है। सो प्रभु यहोवा यों कहता है कि सुन मैं मिस्र के राजा फिरौन के विरुद्ध हूं और उस की अच्छी और टूटी दोनों भुजाओं को तोड़ूंगा और तलवार को उस के २३ हाथ से गिराऊंगा। और मैं मिस्रियों को जाति जाति में तितर बितर करूंगा और देश देश में छितरा दूंगा। और मैं बाबेल के राजा की २४ भुजाओं को बली करके अपनी तलवार उस के हाथ में दूंगा और फिरौन की भुजाओं को तोड़ूंगा और वह उस के साम्हने ऐसा कराहेगा जैसा मर्म का घायल कराहता है। मैं बाबेल के २५ राजा की भुजाओं को सम्भालूंगा और फिरौन की भुजाएं ढीली पड़ेंगी सो जब मैं बाबेल के राजा के हाथ में अपनी तलवार दूंगा और वह उसे मिस्र देश पर चलाएगा तब वे जानेंगे कि मैं यहोवा हूं। और मैं मिस्रियों को जाति २६ जाति में तितर बितर करूंगा और देश देश में छितरा दूंगा तब वे जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं॥

## ३१.

फिर ग्यारहवें बरस के तीसरे महीने के पहिले दिन को यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा कि, हे २ मनुष्य के संतान मिस्र के राजा फिरौन और उस की भीड़भाड़ से कह कि अपनी बड़ाई में तू किस के समान है। सुन अश्शूर तो लबानोन ३ का एक देवदारु था जिस की सुन्दर सुन्दर शाखा घनी छाया और बड़ी ऊंचाई थी और उस की फुनगी बादलों तक पहुंचती थी। जल ४ से वह बढ़ गया उस गहिरे जल के कारण वह ऊंचा हुआ जिस से नदियां उस के स्थान के चारों ओर बहती थीं और उस की नालियां निकलकर मैदान के सारे वृक्षों के पास पहुंचती थीं। इस कारण उस की ऊंचाई मैदान ५ के सब वृक्षों से अधिक हुई और उस की टहनियां बहुत हुईं और उस की शाखाएं लम्बी हो गईं क्योंकि जब वे निकलीं तब उन को बहुत जल मिला। उस की टहनियों में आकाश ६ के सब प्रकार के पक्षी बसेरा करते थे और उस की शाखाओं के नीचे मैदान के सब भांति के जीवजन्तु जन्मते थे और उस की छाया में सब बड़ी जातियां रहती थीं। वह अपनी बड़ाई ७ और अपनी डालियों की लम्बाई के कारण सुन्दर हुआ क्योंकि उस की जड़ बहुत जल के निकट थी। परमेश्वर की बारी में के देवदारु ८ भी उस को न छिपा सकते थे सनौबर उस की टहनियों के समान न थे और अर्मोन वृक्ष उस की शाखाओं के तुल्य न थे परमेश्वर की बारी का कोई भी वृक्ष सुन्दरता में उस के बराबर न था। मैं ने उसे डालियों की बहुतायत से ९

(१) मूल में. उण्डेलूंगा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


सुन्दर बनाया था यहां लों कि एदेन के सब वृक्ष जो परमेश्वर की बारी में थे उस से डाह करते थे ॥

१० इस कारण प्रभु यहोवा ने यों कहा है कि उस की ऊंचाई जो बढ़ गई और उस की फुनगी जो बादलों तक पहुंचती है और अपनी ऊंचाई के कारण उस का मन जो फूल उठा है, ११ सो जातियों में जो सामर्थी है उस के हाथ में उस को कर दूंगा और वह निश्चय उस से बुरा व्यवहार करेगा मैं ने उस की दुष्टता के कारण १२ उस को निकाल दिया है। और परदेशी जो जातियों में भयानक लोग हैं उन्हों ने उस को काटकर छोड़ दिया उस की डालियां पहाड़ों पर और सब तराइयों में गिराई गई और उस की शाखाएं देश के सब नालों में टूटी पड़ी हैं और जाति जाति के सब लोग उस की छाया १३ को छोड़कर चले गये हैं। उस गिरे हुए वृक्ष पर आकाश के सब पक्षी बसेरा करते हैं और उस की शाखाओं के ऊपर मैदान के सब जीव-१४ जन्तु चढ़ने पाते हैं, इस लिये कि जल के पास के सब वृक्षों में से कोई अपनी ऊंचाई न बढ़ाए न अपनी फुनगी को बादलों तक पहुंचाए और उन में से जितने जल पाकर दृढ़ हो गये हैं सो ऊंचे होने के कारण सिर न उठाएं क्योंकि कबर में गड़े हुओं के संग मनुष्यों के बीच वे भी सब के सब मृत्यु के वश करके अधोलोक में डाले जाएंगे ॥

१५ प्रभु यहोवा यों कहता है कि जिस दिन वह अधोलोक में उतर गया उस दिन मैं ने विलाप कराया मैं ने उस के कारण गहिरे समुद्र को ढांपा और नदियों को रोका बहुत जल रुका रहा और मैं ने उस के कारण लबानोन पर उदासी छा दिई और मैदान के सब वृक्ष उस के १६ कारण मूर्छित हुए। जब मैं ने उस को कबर में गड़े हुओं के पास अधोलोक में फेंक दिया तब मैं ने उस के गिरने के शब्द से जाति जाति को थरथरा दिया और एदेन के सब वृक्षों अर्थात लबानोन के उत्तम उत्तम वृक्षों ने जितने जल १७ पाते हैं अधोलोक में शांति पाई। वे भी उस के संग तलवार से मारे हुओं के पास अधोलोक में उतर गये अर्थात वे जो उस की भुजा थे और जाति जाति के बीच उस की छाया में रहते थे ॥

(१) मूल में, तेरी ।

१८ सो महिमा और बड़ाई के विषय एदेन के वृक्षों में से तू किस के समान है तू तो एदेन के और वृक्षों के संग अधोलोक में उतारा जाएगा और खतनारहित लोगों के बीच तलवार से मारे हुओं के संग पड़ा रहेगा। फिरौन अपनी सारी भीड़ भाड़ समेत यों ही होगा प्रभु यहोवा की यही वाणी है ॥

# ३२. फिर

बारहवें बरस के बारहवें महीने के पहिले दिन को यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा कि, २ हे मनुष्य के संतान मिस्र के राजा फिरौन के विषय विलाप का गीत बनाकर उस को सुना कि तेरी उपमा जाति जाति में जवान सिंह से दिई गई थी पर तू समुद्र में के मगर के समान है तू अपनी नदियों में टूट पड़ा और उन के जल को पांवों से मथकर गदला[1] कर दिया। ३ प्रभु यहोवा यों कहता है कि मैं बहुत सी जातियों की मण्डली के द्वारा तुझ पर अपना जाल फैलाऊंगा और वे तुझे मेरे महाजाल में खींच लेंगे। ४ तब मैं तुझे भूमि पर छोड़ूंगा और मैदान में फेंककर आकाश के सब पक्षियों को तुझ पर बैठाऊंगा और तेरे मांस से सारी पृथिवी के जीवजन्तुओं को तृप्त करूंगा। ५ और मैं तेरे मांस को पहाड़ों पर रक्खूंगा और तराइयों को तेरी डील से भर दूंगा। ६ और जिस देश में तू तैरता है उस को पहाड़ों तक तेरे लोहू से सींचूंगा और उस के नाले तुझ से भर जाएंगे। ७ और जिस समय मैं तुझे मलिन करूंगा उस समय मैं आकाश को ढांपूंगा और तारों को धुन्धला कर दूंगा सूर्य्य को मैं बादल से छिपाऊंगा और चन्द्रमा अपना प्रकाश न देगा। ८ आकाश में जितनी प्रकाशमान ज्योतियां हैं सब को मैं तेरे कारण धुन्धला कर दूंगा और तेरे देश में अंधकार कर दूंगा प्रभु यहोवा की यही वाणी है। ९ जब मैं तेरे विनाश का समाचार जाति जाति में और तेरे अनजाने देशों में फैलाऊंगा तब बड़े बड़े देशों के लोगों के मन में रिस उपजाऊंगा। १० और मैं बहुत सी जातियों को तेरे कारण विस्मित कर दूंगा और जब मैं उन के राजाओं के साम्हने अपनी तलवार भांजूंगा तब तेरे कारण उन के सब रोएं खड़े हो जाएंगे

(१) मूल में, उन की नदियों को मैली ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



ग्रौर तेरे गिरने के दिन वे अपने अपने प्राण के लिये क्षण क्षण कांपते रहेंगे ॥

११ प्रभु यहोवा यों कहता है कि बाबेल के राजा १२ को तलवार तुझ पर चलेगी। मैं तेरी भीड़ भाड़ को ऐसे शूरवीरों की तलवारों के द्वारा गिराऊंगा जो सब के सब जातियों में भयानक हैं ग्रौर वे मिस्र के घमण्ड को तोड़ेंगे ग्रौर उस की सारी भीड़ भाड़ का सत्यानाश होगा। १३ ग्रौर मैं उस के सब पशुग्रों को उस के बहुतेरे जलाशयों के तीर पर से नाश करूंगा ग्रौर वे आगे को न तो मनुष्य के पांव से ग्रौर न पशु १४ के खुरों से गदले किये जाएंगे। तब मैं उन का जल निर्मल कर दूंगा ग्रौर उन की नदियां तेल की नाईं बहेंगी प्रभु यहोवा की यही वाणी है। १५ जब मैं मिस्र देश को उजाड़ ही उजाड़ कर दूंगा ग्रौर जिस से वह भरपूर है उस से छूछा कर दूंगा ग्रौर उस के सब रहनेहारों को मारूंगा १६ तब वे जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं। लोगों के विलाप करने के लिये विलाप का गीत यही है जाति जाति की स्त्रियां इसे गाएंगी मिस्र ग्रौर उस की सारी भीड़ भाड़ के विषय वे यही विलापगीत गाएंगी प्रभु यहोवा की यही वाणी है ॥

१७ फिर बारहवें बरस के उसी महीने के पन्द्रहवें दिन को यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा १८ कि, हे मनुष्य के सन्तान मिस्र की भीड़ भाड़ के लिये हाय हाय कर ग्रौर उस को प्रतापी जातियों की बेटियों समेत कबर में गड़े हुओं के पास १९ अधोलोक में उतार। तू किस से मनोहर है तू उतरकर खतनारहित लोगों के संग लिटाया २० जाए। तलवार से मारे हुग्रों के बीच वे गिरेंगे उन[1] के लिये तलवार ही ठहराई गई है सो मिस्र को सारी भीड़ भाड़ समेत घसीट ले २१ जाग्रो। सामर्थी शूरवीर उस से ग्रौर उस के सहायकों से अधोलोक में से बातें करेंगे वहां वे खतनारहित लोग तलवार से मारे जाकर उतरे २२ पड़े हैं। वहां सारी मण्डली समेत अश्शूर भी है उस की कबरें उस के चारों ग्रोर हैं सब के २३ सब तलवार से मारे जाकर गिरे हैं। उस की कबरें गड़हे के कोनों में बनी हुई हैं ग्रौर उस की कबर के चारों ग्रोर उस की मण्डली है, वे सब के सब जो जीवनलोक में भय उपजाते थे अब तलवार से मारे जाकर पड़े हुए हैं। वहां एलाम २४ है ग्रौर उस की कबर के चारों ग्रोर उस की सारी भीड़ भाड़ है वे सब के सब तलवार से मारे जाकर गिरे हैं वे खतनारहित अधोलोक में उतर गये हैं वे जीवनलोक में भय उपजाते थे पर अब कबर में ग्रौर ग्रौर गड़े हुओं के संग उन के मुंह पर सियाही छाई हुई है। सारी भीड़ २५ भाड़ समेत उस को मारे हुओं के बीच सेज मिली उस की कबरें उस के चारों ग्रोर वहीं हैं सब के सब खतनारहित तलवार से मारे गये उन्हों ने जीवनलोक में तो भय उपजाया था पर अब कबर में ग्रौर ग्रौर गड़े हुओं के संग उन के मुंह पर सियाही छाई हुई है ग्रौर वह मारे हुओं के बीच रक्खा गया है। वहां सारी भीड़ २६ भाड़ समेत मेशेक ग्रौर तूबल हैं उन की कबरें उन के चारों ग्रोर हैं सब के सब खतनारहित तलवार से मारे गये वे तो जीवनलोक में भय उपजाते थे। क्या वे उन गिरे हुए खतनारहित २७ शूरवीरों के संग पड़े न रहेंगे जो अपने अपने युद्ध के हथियार लिये हुए अधोलोक में उतर गये हैं ग्रौर वहां उन की तलवारें उन के सिरों के नीचे रक्खी हुई हैं ग्रौर उन के अधर्म्म के काम उन की हड्डियों में व्यापे हैं क्योंकि जीवन-लोक में उन से शूरवीरों को भी भय उपजाता था। सो खतनारहित लोगों के संग अंग भंग होकर २८ तू भी तलवार से मारे हुग्रों के संग पड़ा रहेगा। वहां एदोम ग्रौर उस के राजा ग्रौर उस के सारे २९ प्रधान हैं जो पराक्रमी होने पर भी तलवार से मारे हुग्रों के संग वहीं रक्खे हैं, गड़हे में गड़े हुए खतनारहित लोगों के संग वे भी पड़े रहेंगे। वहां उत्तर दिशा के सारे प्रधान ग्रौर सारे ३० सीदोनी हैं मारे हुग्रों के संग वे भी उतर गये उन्हों ने अपने पराक्रम से भय उपजाया था पर अब वे लज्जित हुए ग्रौर तलवार से ग्रौर ग्रौर मारे हुग्रों के संग वे भी खतनारहित पड़े हुए हैं ग्रौर कबर में ग्रौर ग्रौर गड़े हुग्रों के संग उन के मुंह पर भी सियाही छाई हुई है। इन ३१ को देखकर फिरौन अपनी सारी भीड़ भाड़ के विषय शांति पाएगा ग्रौर फिरौन ग्रौर उस की सारी सेना तलवार से मारी गई है प्रभु यहोवा की यही वाणी है। क्योंकि मैं ने उस के कारण ३२ जीवन के लोक में भय उपजाया है ग्रौर वह सारी भीड़ भाड़ समेत तलवार से ग्रौर ग्रौर मारे हुग्रों के संग खतनारहित लोगों के बीच

(१) मूल में. उस।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



लिटाया जाएगा प्रभु यहोवा की यही वाणी है ॥

**३३.** फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा कि, २ हे मनुष्य के सन्तान अपने लोगों से कह कि जब मैं किसी देश पर तलवार चलाने लगूं और उस देश के लोग अपने किसी को पहरुआ करके ठहराएं, ३ तब यदि वह यह देखकर कि इस देश पर तलवार चला चाहती है नरसिंगा फूंककर लोगों को चिता दे, ४ तो जो कोई नरसिंगे का शब्द सुनने पर न चेत जाए और तलवार के चलने से वह मर जाए उस का खून उसी के सिर पड़ेगा । ५ उस ने नरसिंगे का शब्द तो सुना पर चेत न गया सो उस का खून उसी को लगेगा पर यदि वह चेत जाता तो अपना प्राण बचा लेता । ६ और यदि पहरुआ यह देखने पर कि तलवार चला चाहती है नरसिंगा फूंककर लोगों को चिता न दे और तब तलवार के चलने से उन में से कोई मर जाए तो वह तो अपने अधर्म्म में फंसा हुआ मर जाएगा पर उस के खून का लेखा मैं पहरुए ही से लूंगा । ७ सो हे मनुष्य के सन्तान मैं ने तुझे इस्राएल के घराने का पहरुआ ठहरा दिया है सो तू मेरे मुंह से वचन सुन सुनकर मेरी ओर से उन्हें चिता दे । ८ जब मैं दुष्ट से कहूं कि हे दुष्ट तू निश्चय मरेगा तब यदि तू दुष्ट को उस के मार्ग के विषय न चिताए तो वह दुष्ट अपने अधर्म्म में फंसा हुआ मरेगा पर उस के खून का लेखा मैं तुझी से लूंगा । ९ पर यदि तू दुष्ट को उस के मार्ग के विषय चिताए कि अपने मार्ग से फिर जाए और वह अपने मार्ग से न फिर जाए तो वह तो अपने अधर्म्म में फंसा हुआ मरेगा पर तू अपना प्राण बचा लेगा ॥

१० फिर हे मनुष्य के सन्तान इस्राएल के घराने से यह कह कि तुम लोग कहते हो कि हमारे अपराधों और पापों का भार हमारे ऊपर लदा हुआ है हम उस के कारण गलते जाते हैं हम जीते कैसे रहें । ११ सो तू उन से यह कह प्रभु यहोवा की यह वाणी है कि मेरे जीवन की सोंह मैं दुष्ट के मरने से कुछ भी प्रसन्न नहीं होता पर इस से कि दुष्ट अपने मार्ग से फिरकर जीता रहे हे इस्राएल के घराने तुम अपने अपने बुरे मार्ग से फिर जाओ तुम क्यों मर जाओ । १२ और हे मनुष्य के सन्तान अपने लोगों से यह कह कि जिस दिन धर्म्मी जन अपराध करे उस दिन वह अपने धर्म्म के कारण न बचेगा और दुष्ट की दुष्टता जो है जिस दिन वह उस से फिर जाए उस के कारण वह न गिर जाएगा फिर धर्म्मी जन जब वह पाप करे तब अपने धर्म्म के कारण जीता न रहेगा । १३ जब मैं धर्म्मी से कहूं कि तू निश्चय जीता रहेगा और वह अपने धर्म्म पर भरोसा करके कुटिल काम करने लगे तब उस के धर्म्म के कामों में से किसी का स्मरण न किया जाएगा जो कुटिल काम उस ने किये हों उन्हीं में फंसा हुआ वह मरेगा । १४ फिर जब मैं दुष्ट से कहूं कि तू निश्चय मरेगा और वह अपने पाप से फिरकर न्याय और धर्म्म के काम करने लगे, १५ अर्थात यदि दुष्ट जन बंधक फेर देने अपनी लूटी हुई वस्तुएं भर देने और विना कुटिल काम किये जीवनदायक विधियों पर चलने लगे तो वह न मरेगा निश्चय जीता रहेगा । १६ जितने पाप उस ने किये हों उन में से किसी का स्मरण न किया जाएगा उस ने न्याय और धर्म्म के काम किये वह निश्चय जीता ही रहेगा । १७ तौभी तेरे लोग कहते हैं कि प्रभु की चाल ठीक नहीं । पर उन्हीं की चाल ठीक नहीं । १८ जब धर्म्मी अपने धर्म्म से फिरकर कुटिल काम करने लगे तब उन में फंसा हुआ वह मर जाएगा । १९ और जब दुष्ट अपनी दुष्टता से फिरकर न्याय और धर्म्म के काम करने लगे तब वह उन के कारण जीता रहेगा । २० तौभी तुम कहते हो कि प्रभु की चाल ठीक नहीं है इस्राएल के घराने मैं तुम्हारा न्याय एक एक जन को चाल ही के अनुसार करूंगा ॥

२१ फिर हमारी बन्धुआई के बारहवें बरस के दसवें महीने के पांचवें दिन को एक जन जो यरूशलेम से भागकर बच गया था सो मेरे पास आकर कहने लगा नगर ले लिया गया । २२ उस भागे हुए के आने से पहिले सांझ को यहोवा की शक्ति[1] मुझ पर हुई थी और भोर लों अर्थात उस मनुष्य के आने लों उस ने मेरा मुंह खोल दिया, सो मेरा मुंह खुला हो रहा और मैं फिर चुप न रहा । २३ तब यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा कि, २४ हे मनुष्य के संतान इस्राएल की भूमि के उन खण्डहरों के रहनेहारे

(१) मूल में. हाथ ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



यह कहते हैं कि इब्राहीम एक ही था तौभी देश का अधिकारी हुआ पर हम लोग बहुत से हैं और देश हमारे ही अधिकार में २५ दिया गया । इस कारण तू उन से कह प्रभु यहोवा यों कहता है कि तुम लोग तो मांस लोहू समेत खाते और अपनी मूरतों की ओर दृष्टि करते और खून करते हो फिर क्या तुम २६ उस देश के अधिकारी रहने पाओगे । तुम तो अपनी अपनी तलवार पर भरोसा करते और घिनौने काम करते और अपने अपने पड़ोसी की स्त्री को अशुद्ध करते हो फिर क्या तुम उस २७ देश के अधिकारी रहने पाओगे । तू उन से यह कह कि प्रभु यहोवा यों कहता है कि मेरे जीवन की सोंह निःसंदेह जो लोग खण्डहरों में रहते हैं सो तलवार से गिरेंगे और जो खुले मैदान में रहता है उसे मैं जीवजन्तुओं का आहार कर दूंगा और जो गढ़ों और गुफाओं में रहते हैं सो मरी २८ से मरेंगे । और मैं उस देश को उजाड़ ही उजाड़ कर दूंगा और उस का अपने बल का घमण्ड जाता रहेगा और इस्राएल के पहाड़ ऐसे उजड़ेंगे कि उन पर होकर कोई न चलेगा । २९ सो जब मैं उन लोगों के किये हुए सब घिनौने कामों के कारण उस देश को उजाड़ ही उजाड़ कर ३० दूंगा तब वे जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं । और हे मनुष्य के संतान तेरे लोग भीतों के पास और घरों के द्वारों में तेरे विषय बातें करते और एक दूसरे से कहते हैं कि आओ सुनो तो यहोवा की ओर से कौन सा वचन निकलता ३१ है । वे प्रजा की नाईं तेरे पास आते और मेरी प्रजा बनकर तेरे साम्हने बैठकर तेरे वचन सुनते हैं पर वह उन पर चलते नहीं मुंह से तो वे बहुत प्रेम दिखाते हैं पर उन का मन ३२ लालच ही में लगा रहता है । और तू उन के लेखे मीठे गानेहारे और अच्छे बजानेहारे का प्रेमवाला गीत सा ठहरा है वे तेरे वचन सुनते ३३ तो हैं पर उन पर चलते नहीं । पर जब यह बात घटेगी, वह घटनेवाली तो है, तब वे जान लेंगे कि हमारे बीच एक नबी आया था ॥

**३४.** फिर यहोवा का यह वचन २ मेरे पास पहुंचा कि, हे मनुष्य के संतान इस्राएल के चरवाहों के विरुद्ध नबूवत करके उन चरवाहों से कह कि प्रभु यहोवा यों कहता है हाय इस्राएल के चरवाहों पर जो अपने अपने पेट भरते हैं क्या चरवाहों को भेड़ बकरियों का पेट न भरना चाहिये । ३ तुम लोग चर्बी खाते ऊन पहिनते और मोटे मोटे पशुओं को काटते हो और भेड़ बकरियों को ४ तुम नहीं चराते । न तो तुम ने बीमारों को बलवान किया न रोगियों को चंगा किया न घायलों के घावों को बांधा न निकाली हुई को फेर लाये न खोई हुई को खोजा पर तुम ने ५ बल और बरबस्ती से अधिकार चलाया है । वे चरवाहे के न होने के कारण तितर बितर हुईं और सब बनैले पशुओं का आहार हो गईं ६ वे तितर बितर हुई हैं । मेरी भेड़ बकरियां सारे पहाड़ों और ऊंचे ऊंचे टीलों पर भटकती थीं मेरी भेड़ बकरियां सारी पृथिवी के ऊपर तितर बितर हुईं और उन की न तो कोई सुधि लेता ७ था न कोई उन को ढूंढ़ता था । इस कारण हे ८ चरवाहो यहोवा का वचन सुनो । प्रभु यहोवा की यह वाणी है कि मेरे जीवन की सोंह मेरी भेड़ बकरियां जो लुट गईं और मेरी भेड़ बकरियां जो चरवाहे के न होने के कारण सब बनैले पशुओं का आहार हो गईं और मेरे चरवाहों ने जो मेरी भेड़ बकरियों की सुधि नहीं लिई और मेरी भेड़ बकरियों का पेट नहीं ९ अपना ही अपना पेट भरा, इस कारण हे चर- १० वाहो यहोवा का वचन सुनो । प्रभु यहोवा यों कहता है कि सुनो मैं चरवाहों के विरुद्ध हूं और उन से अपनी भेड़ बकरियों का लेखा लूंगा और उन को उन्हें फिर चराने न दूंगा सो वे फिर अपना अपना पेट भरने न पाएंगे क्योंकि मैं अपनी भेड़ बकरियां उन के मुंह से छुड़ाऊंगा ११ कि वे आगे को उन का आहार न हों । और प्रभु यहोवा यों कहता है कि सुनो मैं आप ही अपनी भेड़ बकरियों की सुधि लूंगा और उन्हें १२ ढूंढूंगा । जैसे चरवाहा जब अपनी तितर बितर हुई भेड़ बकरियों के बीच होता है तब अपने झुण्ड को बटोरता है वैसे ही मैं भी अपनी भेड़ बकरियों को बटोरूंगा मैं उन्हें उन सब स्थानों से निकाल ले आऊंगा जहां जहां वे बादल और घोर अन्धकार के दिन तितर बितर हो गई हों । १३ और मैं उन्हें देश देश के लोगों में से निकालूंगा और देश देश से इकट्ठा करूंगा और उन्हीं की निज भूमि पर ले आऊंगा और इस्राएल के पहाड़ों पर और नालों में और उस देश के सब १४ बसे हुए स्थानों पर चराऊंगा । मैं उन्हें अच्छी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



चराई में चराऊंगा और इस्राएल के ऊंचे ऊंचे पहाड़ों पर उन को भेड़शाला मिलेगी वहां वे अच्छी भेड़शाला में बैठा करेंगी और इस्राएल १५ के पहाड़ों पर उत्तम से उत्तम चराई चरेंगी। मैं आप ही अपनी भेड़ बकरियों का चरवाहा हूंगा और मैं आप ही उन्हें बैठाऊंगा प्रभु यहोवा की १६ यही वाणी है। मैं खोई हुई को ढूंढूंगा और निकाली हुई को फेर लाऊंगा और घायल के घाव बांधूंगा और बीमार को बलवान करूंगा और जो मोटी और बलवन्त है उसे मैं नाश करूंगा मैं उन की चरवाही न्याय से करूंगा॥

१७ और हे मेरे झुण्ड तुम से प्रभु यहोवा यों कहता है कि सुनो मैं भेड़ भेड़ के बीच और मेढ़ों और बकरों के बीच न्याय करता हूं। १८ अच्छी चराई चर लेनी क्या तुम्हें ऐसी छोटी बात जान पड़ती है कि तुम शेष चराई को अपने पांवों से रौंदते हो और निर्मल जल पी लेना क्या तुम्हें ऐसी छोटी बात जान पड़ती है कि तुम शेष जल को अपने पांवों से गदला १९ करते हो। और मेरी भेड़ बकरियों को तुम्हारे पांवों के रौंदे हुए को चरना और तुम्हारे पांवों २० के गदले किये हुए को पीना पड़ता है। इस कारण प्रभु यहोवा उन से यों कहता है कि सुनो मैं आप मोटी और दुबली भेड़ बकरियों के बीच २१ न्याय करूंगा। तुम जो सब बीमारों को पांजर और कन्धे से यहां तक ढकेलते और सींग से यहां तक मारते हो कि वे तितर बितर हो २२ जाती हैं, इस कारण मैं अपनी भेड़ बकरियों को छुड़ाऊंगा और वे फिर न लुटेंगी और मैं भेड़ भेड़ के बीच और बकरी बकरी के बीच २३ न्याय करूंगा। और मैं उन पर ऐसा एक चरवाहा ठहराऊंगा जो उन की चरवाही करेगा वह मेरा दास दाऊद होगा वही उन को चरा- २४ एगा और वही उन का चरवाहा होगा। और मैं यहोवा उन का परमेश्वर ठहरूंगा और मेरा दास दाऊद उन के बीच प्रधान होगा मुझ २५ यहोवा ही ने यह कहा है। और मैं उन के साथ शांति की वाचा बांधूंगा और दुष्ट जन्तुओं को देश में न रहने दूंगा सो वे जंगल में निडर २६ रहेंगे और वन में सोएंगे। और मैं उन्हें और अपनी पहाड़ी के आस पास के स्थानों को आशीस का कारण कर दूंगा और मेंह को ठीक समय में बरसाया करूंगा और आशीसों की वर्षा २७ होगी। और मैदान के वृक्ष फलेंगे और भूमि अपनी उपज उपजाएगी और वे अपने देश में निडर रहेंगे। जब मैं उन के जूए को तोड़कर उन लोगों के हाथ से छुड़ाऊंगा जो उन से सेवा कराते हैं तब वे जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं। २८ और वे फिर जाति जाति से न लूटे जाएंगे और न बनैले पशु उन्हें फाड़ खाएंगे वे निडर रहेंगे २९ और उन को कोई न डराएगा। और मैं बड़े नाम के लिये ऐसे पेड़ उपजाऊंगा कि वे देश में फिर भूखों न मरेंगे और न जाति जाति के ३० लोग फिर उन की निन्दा करेंगे। और वे जानेंगे कि हमारा परमेश्वर यहोवा हमारे संग है और हम जो इस्राएल का घराना हैं सो उस की प्रजा ३१ हैं मुझ प्रभु यहोवा की यही वाणी है। तुम तो मेरी भेड़ बकरियां मेरी चराई की भेड़ बकरियां हो तुम तो मनुष्य हो और मैं तुम्हारा परमेश्वर हूं प्रभु यहोवा की यही वाणी है॥

**३५. फिर** यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा कि, २ हे मनुष्य के संतान अपना मुख सेईर पहाड़ की ३ ओर करके उस के विरुद्ध नबूवत कर। और उस से कह प्रभु यहोवा यों कहता है कि हे सेईर पहाड़ मैं तेरे विरुद्ध हूं और अपना हाथ तेरे विरुद्ध बढ़ाकर तुझे उजाड़ ही उजाड़ कर दूंगा। ४ मैं तेरे नगरों को खण्डहर कर दूंगा और तू उजाड़ हो जाएगा तब तू जान लेगा कि मैं ५ यहोवा हूं। इस कारण कि तू इस्राएलियों से युग युग की शत्रुता रखता था और उन की विपत्ति के समय जब अधर्म्म के अंत का समय पहुंचा तब उन्हें तलवार से मारे जाने को दे दिया[१], ६ इस कारण मुझे प्रभु यहोवा की यह वाणी है कि मेरे जीवन की सोंह खून किये जाने के लिये तुझे मैं तैयार करूंगा खून तेरा पीछा करेगा तू तो खून से न घिनाता था इस कारण खून तेरा ७ पीछा करेगा। इस रीति मैं सेईर पहाड़ को उजाड़ ही उजाड़ कर दूंगा और जो उस में आता ८ जाता है उस को मैं नाश करूंगा। और मैं उस के पहाड़ों को मारे हुओं से भर दूंगा तेरे टीलों तराइयों और सब नालों में तलवार से मारे ९ हुए गिरेंगे। मैं तुझे युग युग के लिये उजाड़ कर दूंगा और तेरे नगर न बसेंगे और तुम १० जान लोगे कि मैं यहोवा हूं। तू ने तो कहा है

(१) मूल में तलवार के हाथों पर सोंप दिया।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

कि ये दोनों जातियां और ये दोनों देश मेरे होंगे और हम ही उन के स्वामी होंगे तौभी
११ यहोवा वहां बना रहा, इस कारण प्रभु यहोवा की यह वाणी है कि मेरे जीवन की सोंह तेरे कोप के अनुसार और जो जलजलाहट तू ने उन पर अपने बैर के कारण किई है उस के अनुसार मैं बर्ताव करूंगा और जब मैं तेरा न्याय करूंगा
१२ तब अपने को उन में प्रगट करूंगा। और तू जानेगा कि मुझ यहोवा ने तेरी सब तिरस्कार की बातें सुनी हैं जो तू ने इस्राएल के पहाड़ों के विषय कही हैं कि वे उजड़ गये वे हम ही को
१३ दिये गये हैं कि हम उन्हें खा डालें। तुम ने अपने मुंह से मेरे विरुद्ध बड़ाई मारी और मेरे विरुद्ध बहुत बातें कही हैं इसे मैं ने सुना है।
१४ प्रभु यहोवा यों कहता है कि जब पृथिवी भर में आनन्द होगा तब मैं तुझे उजाड़ करूंगा।
१५ तू तो इस्राएल के घराने के निज भाग के उजड़ जाने के कारण आनन्दित हुआ और मैं तो तुझ से वैसा ही करूंगा हे सेईर पहाड़ हे एदोम के सारे देश तू उजाड़ हो जाएगा और वे जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं॥

**३६.** **फिर** हे मनुष्य के सन्तान तू इस्राएल के पहाड़ों से नबूवत करके कह हे इस्राएल के पहाड़ो यहोवा
२ का वचन सुनो। प्रभु यहोवा यों कहता है कि शत्रु ने तो तुम्हारे विषय कहा है कि आहा प्राचीन काल के ऊंचे स्थान अब हमारे अधिकार
३ में आ गये। इस कारण नबूवत करके कह कि प्रभु यहोवा यों कहता है कि लोगों ने जो तुम्हें उजाड़ा और चारों ओर से तुम्हें निगल लिया कि तुम बची हुई जातियों का अधिकार हो जाओ और लुतरे जो तुम्हारी चर्चा और साधा-
४ रण लोग जो तुम्हारी निन्दा करते हैं, इस कारण हे इस्राएल के पहाड़ो प्रभु यहोवा का वचन सुनो प्रभु यहोवा तुम से यों कहता है अर्थात पहाड़ों और पहाड़ियों से और नालों और तराइयों और उजड़े हुए खण्डहरों और निर्जन नगरों से जो चारों ओर की बची हुई जातियों से लुट गये और उन के हंसने के
५ कारण हो गये, प्रभु यहोवा यों कहता है कि निश्चय मैं ने अपनी जलन की आग में बची हुई जातियों के और सारे एदोम के विरुद्ध कहा है जिन्हों ने अपने मन के पूरे आनन्द और अभिमान से मेरे देश को अपने अधिकार में करने के लिये ठहराया है कि वह पराया
६ होकर लूटा जाए। इस कारण इस्राएल के देश के विषय नबूवत करके पहाड़ों पहाड़ियों नालों और तराइयों से कह कि प्रभु यहोवा यों कहता है कि सुनो तुम ने तो जातियों की निन्दा सही है इस कारण मैं अपनी बड़ी जलजलाहट से
७ बोला हूं। सो प्रभु यहोवा यों कहता है कि मैं ने यह किरिया खाई है[1] कि निःसन्देह तुम्हारे चारों ओर जो जातियां हैं उन को अपनी निन्दा आप सहनी पड़ेगी।
८ और हे इस्राएल के पहाड़ो तुम पर डालियां पनपेंगी और उन के फल मेरी प्रजा इस्राएल के लिये लगेंगे क्योंकि उस का लौट आना निकट
९ है। और सुनो मैं तुम्हारे पक्ष का हूं और तुम्हारी ओर कृपादृष्टि करूंगा और तुम जोते बोये
१० जाओगे। और मैं तुम पर बहुत मनुष्यों अर्थात इस्राएल के सारे घराने को बसाऊंगा और नगर फिर बसाये और खण्डहर फिर बनाये जाएंगे।
११ और मैं तुम पर मनुष्य और पशु दोनों को बहुत कर दूंगा और वे बढ़ेंगे और फूलें फलेंगे और मैं तुम को प्राचीन काल की नाईं बसाऊंगा और आरम्भ से अधिक तुम्हारी भलाई करूंगा और
१२ तुम जान लोगे कि मैं यहोवा हूं। और मैं ऐसा करूंगा कि मनुष्य अर्थात मेरी प्रजा इस्राएल तुम पर चले फिरेगी और वे तुम्हारे स्वामी होंगे और तुम उन का निज भाग होगे और वे
१३ फिर तुम्हारे कारण निर्वंश न हो जाएंगे। प्रभु यहोवा यों कहता है कि लोग जो तुम से कहा करते हैं कि तू तो मनुष्यों का खानेहारा है और अपने पर बसी हुई जाति निर्वंश कर देता है,
१४ इस कारण तू फिर मनुष्यों को न खाएगा और न अपने पर बसी हुई जाति निर्वंश करेगा प्रभु
१५ यहोवा की यही वाणी है। और मैं फिर तेरी निन्दा जाति जाति के लोगों से न सुनवाऊंगा और तुझे जाति जाति की ओर से नामधराई फिर सहनी न पड़ेगी और तू अपने पर बसी हुई जाति को फिर ठोकर न खिलाएगा प्रभु यहोवा की यही वाणी है॥

१६ फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा
१७ कि, हे मनुष्य के सन्तान जब इस्राएल का घराना अपने देश में रहता था तब वे उस को

(१) मूल में. मैं ने हाथ उठाया है।


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

अपनी चाल चलन और कामों के द्वारा अशुद्ध करते थे उन की चाल चलन मुझे ऋतुमती की अशुद्धता सी जान पड़ती थी। १८ सो जो खून उन्हों ने देश में किया था और देश को अपनी मूरतों के द्वारा अशुद्ध किया था इस के कारण मैं ने उन पर अपनी जलजलाहट भड़काई,[1] १९ और मैं ने उन्हें जाति जाति में तितर बितर किया और वे देश देश में छितर गये मैं ने उन की चाल चलन और कामों के अनुसार उन को दण्ड दिया। २० और जब वे उन जातियों में जिन में पहुंचाये गये पहुंच गये तब मेरे पवित्र नाम को अपवित्र ठहराया क्योंकि लोग उन के विषय कहने लगे ये यहोवा की प्रजा हैं पर अब उस के देश से निकाले गये हैं। २१ पर मैं ने अपने पवित्र नाम की सुधि[2] लिई जिसे इस्राएल के घराने ने उन जातियों के बीच अपवित्र ठहराया जहां वे गये थे। २२ इस कारण तू इस्राएल के घराने से कह प्रभु यहोवा यों कहता है कि हे इस्राएल के घराने मैं इस को तुम्हारे निमित्त नहीं पर अपने पवित्र नाम के निमित्त करता हूं जिसे तुम ने उन जातियों में अपवित्र ठहराया जहां तुम गये थे। २३ और मैं अपने बड़े नाम को पवित्र ठहराऊंगा जो जातियों में अपवित्र ठहराया गया जिसे तुम ने उन के बीच अपवित्र किया और जब मैं उन की दृष्टि में तुम्हारे बीच पवित्र ठहरूंगा तब वे जातियां जान लेंगी कि मैं यहोवा हूं प्रभु यहोवा की यही वाणी है। २४ मैं तुम को जातियों में से ले लूंगा और देशों में से इकट्ठा करूंगा और तुम को तुम्हारे निज देश में पहुंचा दूंगा। २५ और मैं तुम पर शुद्ध जल छिड़कूंगा और तुम शुद्ध हो जाओगे मैं तुम को तुम्हारी सारी अशुद्धता और मूरतों से शुद्ध करूंगा। २६ और मैं तुम को नया मन दूंगा और तुम्हारे भीतर नया आत्मा उपजाऊंगा और तुम्हारी देह में से पत्थर का हृदय निकालकर तुम को मांस का हृदय दूंगा। २७ और मैं अपना आत्मा तुम्हारे भीतर देकर ऐसा करूंगा कि तुम मेरी विधियों पर चलोगे और मेरे नियमों को मानकर उन के अनुसार करोगे। २८ और तुम उस देश में जो मैं ने तुम्हारे पितरों को दिया था बसोगे और मेरी प्रजा ठहरोगे और मैं तुम्हारा परमेश्वर ठहरूंगा। २९ और मैं तुम को तुम्हारी सारी अशुद्धता से छुड़ाऊंगा और अन्न उपजने की आज्ञा देकर उसे बढ़ाऊंगा और तुम्हारे बीच अकाल न डालूंगा। ३० और मैं वृक्षों के फल और खेत की उपज बढ़ाऊंगा कि जातियों में अकाल के कारण तुम्हारी नामधराई फिर न होगी। ३१ तब तुम अपनी बुरी चाल चलन और अपने कामों को जो अच्छे नहीं थे स्मरण करके अपने अधर्म्म और घिनौने कामों के कारण अपने अपने से घिन खाओगे। ३२ प्रभु यहोवा की यह वाणी है कि तुम जान लो कि मैं इस को तुम्हारे निमित्त नहीं करता हे इस्राएल के घराने अपनी चाल चलन के विषय लजाओ और तुम्हारा मुख काला हो जाए। ३३ प्रभु यहोवा यों कहता है कि जब मैं तुम को तुम्हारे सब अधर्म्म के कामों से शुद्ध करूंगा तब तुम्हारे नगरों को बसाऊंगा और तुम्हारे खण्डहर फिर बनाये जाएंगे। ३४ और तुम्हारा देश जो सब आने जानेहारों के साम्हने उजाड़ है सो उजाड़ होने की सन्ती जोता बोया जाएगा। ३५ और लोग कहा करेंगे यह देश जो उजाड़ था सो एदेन की बारी सा हो गया और जो नगर खण्डहर और उजाड़ हो गये और ढाये गये थे सो गढ़वाले हुए और बसाये गये हैं। ३६ तब जो जातियां तुम्हारे आस पास बची रहेंगी सो जान लेंगी कि मुझ यहोवा ने ढाये हुए को फिर बनाया और उजाड़ में पेड़ रोपे हैं मुझ यहोवा ही ने यह कहा और करूंगा भी॥

३७ प्रभु यहोवा यों कहता है कि मेरी बिनती इस्राएल के घराने से फिर किई जाएगी कि मैं उन के लिये यह करूं अर्थात मैं उन में मनुष्यों की गिनती भेड़ बकरियों की नाईं बढ़ाऊंगा। ३८ जैसे पवित्र समयों की भेड़ बकरियां अर्थात नियत पर्वों के समय यरूशलेम में की भेड़ बकरियां अनगिनित होती हैं वैसे ही जो नगर अब खण्डहर हैं सो अनगिनित मनुष्यों के झुण्डों से भर जाएंगे तब वे जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं॥

## ३७.

यहोवा की शक्ति[1] मुझ पर हुई और वह मुझ में अपना आत्मा समवाकर बाहर ले गया और

(१) मूल में. उंडेली।
(२) मूल में. उस पर मैं ने दया किई है।

(१) मूल में. यहोवा का हाथ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



मुझे तराई के बीच खड़ा कर दिया और तराई
२ हड्डियों से भरी हुई थी। तब उस ने मुझे उन के ऊपर चारों ओर घुमाया और तराई की तह पर बहुत ही हड्डियां थीं और वे बहुत सूखी
३ थीं। तब उस ने मुझ से पूछा हे मनुष्य के सन्तान क्या ये हड्डियां जी सकतीं मैं ने कहा
४ हे प्रभु यहोवा तू ही जानता है। तब उस ने मुझ से कहा इन हड्डियों से नबूवत करके कह
५ हे सूखी हड्डियो यहोवा का वचन सुनो। प्रभु यहोवा तुम[1] हड्डियों से यों कहता है कि सुनो मैं आप तुम में सांस समवाऊंगा और तुम जी
६ उठोगी। और मैं तुम्हारे नसें उपजाकर मांस चढ़ाऊंगा और तुम को चमड़े से ढांपूंगा और तुम में सांस समवाऊंगा और तुम जीओगी और
७ यह जान लोगी कि मैं यहोवा हूं। इस आज्ञा के अनुसार मैं नबूवत करने लगा और नबूवत कर ही रहा था कि आहट आई और भुईंडोल हुआ और वे हड्डियां इकट्ठी होकर हड्डी से हड्डी जुड़
८ गईं। और मैं देखता रहा कि उन के नसें उपजीं और मांस चढ़ा और वे ऊपर चमड़े से ढंप गईं
९ पर इन में सांस कुछ न थी। तब उस ने मुझ से कहा हे मनुष्य के सन्तान सांस से नबूवत कर और सांस से नबूवत करके कह हे सांस प्रभु यहोवा यों कहता है कि चारों दिशाओं से आकर इन घात किये हुओं में चल कि ये जी
१० उठें। उस की इस आज्ञा के अनुसार मैं ने नबूवत किई तब सांस उन में आ गई और वे जीकर अपने अपने पांवों के बल खड़े हो गये और बहुत बड़ी सेना हो गई॥

११ फिर उस ने मुझ से कहा हे मनुष्य के सन्तान ये हड्डियां इस्राएल के सारे घराने की उपमा हैं वे तो कहते हैं कि हमारी हड्डियां सूख गईं और हमारी आशा जाती रही हम पूरी रीति
१२ से कट चुके हैं। इस कारण नबूवत करके उन से कह प्रभु यहोवा यों कहता है कि हे मेरी प्रजा के लोगो सुनो मैं तुम्हारी कबरें खोलकर तुम को उन से निकालूंगा और इस्राएल के
१३ देश में पहुंचा दूंगा। सो जब मैं तुम्हारी कबरें खोलूंगा और तुम को उन से निकालूंगा तब हे मेरी प्रजा के लोगो तुम जान लोगे कि मैं
१४ यहोवा हूं। और मैं तुम में अपना आत्मा समवाऊंगा और तुम जीओगे और तुम को तुम्हारे निज देश में बसाऊंगा तब तुम जान लोगे कि मुझ यहोवा ही ने यह कहा और किया है यहोवा की यही वाणी है॥

१५ फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा
१६ कि, हे मनुष्य के संतान एक लकड़ी लेकर उस पर लिख कि यहूदा की और उस के संगी इस्राएलियों की तब दूसरी लकड़ी लेकर उस पर लिख कि यूसुफ को अर्थात एप्रैम की और उस के संगी इस्राएलियों की लकड़ी।
१७ फिर उन लकड़ियों को एक दूसरी से जोड़कर एक ही कर ले कि वे तेरे हाथ में एक ही लकड़ी
१८ बन जाएं। और जब तेरे लोग तुझ से पूछें कि क्या तू हमें न बताएगा कि इन से तेरा क्या
१९ अभिप्राय है, तब उन से कहना प्रभु यहोवा यों कहता है कि सुनो मैं यूसुफ की लकड़ी को जो एप्रैम के हाथ में है और इस्राएल के जो गोत्र उस के संगी हैं उन को ले यहूदा की लकड़ी से जोड़कर उस के साथ एक ही लकड़ी कर दूंगा और दोनों मेरे हाथ में एक ही लकड़ी
२० बनेंगी। और जिन लकड़ियों पर तू ऐसा लिखेगा वे उन के साम्हने तेरे हाथ में रहें।
२१ और तू उन लोगों से कह प्रभु यहोवा यों कहता है कि सुनो मैं इस्राएलियों को उन जातियों में से लेकर जिन में वे चले गये हैं चारों ओर से इकट्ठा करूंगा और उन के निज देश में
२२ पहुंचाऊंगा। और मैं उन को उस देश में अर्थात इस्राएल के पहाड़ों पर एक ही जाति कर दूंगा और उन सभों का एक ही राजा होगा और वे फिर दो न रहेंगे न फिर दो राज्यों में कभी
२३ बंट जाएंगे। और न वे फिर अपनी मूरतों और घिनौने कामों वा अपने किसी प्रकार के पाप के द्वारा अपने को अशुद्ध करेंगे और मैं उन को उन सब बस्तियों से जहां वे पाप करते थे निकालकर शुद्ध करूंगा और वे मेरी प्रजा
२४ होंगे और मैं उन का परमेश्वर हूंगा। और मेरा दास दाऊद उन का राजा होगा सो उन सभों का एक ही चरवाहा होगा और वे मेरे नियमों पर चलेंगे और मेरी विधियों को
२५ मानकर उन के अनुसार चलेंगे। और वे उस देश में रहेंगे जिसे मैं ने अपने दास याकूब को दिया था और जिस में तुम्हारे पुरखा रहते थे और वे और उन के बेटे पोते सदा लों उस में बसे रहेंगे और मेरा दास दाऊद सदा लों उन का
२६ प्रधान रहेगा। और मैं उन के साथ शांति

(१) मूल में. इन।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



की वाचा बांधूंगा वह सदा की वाचा ठहरेगी और मैं उन्हें स्थान देकर गिनती में बढ़ाऊंगा और उन के बीच अपना पवित्रस्थान सदा २७ बनाये रक्खूंगा। और मेरे निवास का तंबू उन के ऊपर तना रहेगा और मैं उन का परमेश्वर २८ हूंगा और वे मेरी प्रजा होंगे। और जब मेरा पवित्रस्थान उन के बीच सदा के लिये रहेगा तब सब जातियां जान लेंगी कि मैं यहोवा इस्राएल का पवित्र करनेहारा हूं॥

३८. फिर यहोवा का यह वचन मेरे २ पास पहुंचा कि, हे मनुष्य के संतान अपना मुख मागोग देश के गोग की ओर करके जो रोश मेशेक और तूबल का प्रधान है उस ३ के विरुद्ध नबूवत कर। और यह कह कि हे गोग हे रोश मेशेक और तूबल के प्रधान प्रभु यहोवा ४ यों कहता है कि सुन मैं तेरे विरुद्ध हूं। और मैं तुझे घुमा ले आऊंगा और तेरे जभड़ों में आंकड़े डालकर तुझे निकालूंगा और तेरी सारी सेना को अर्थात घोड़ों सवारों को जो सब के सब कवच पहिने हुए होंगे एक बड़ी भीड़ को जो फरी और ढाल लिये हुए सब के सब तलवार ५ चलानेहारे होंगे, और उन के संग फारस कूश और पूत को जो सब के सब ढाल लिये और ६ टोप लगाये होंगे, और गोमेर और उस के सारे दलों को और उत्तर दिशा के दूर दूर देशों के तोगर्मा के घराने और उस के सारे दलों को निकालूंगा तेरे संग बहुत से देशों के लोग होंगे। ७ सो तू तैयार हो जा तू और जितनी भीड़ें तेरे पास इकट्ठी हों अपनी तैयारी करना और तू ८ उन का नाथ बनना। बहुत दिनों के बीते पर तेरी सुधि लिई जाएगी और अन्त के बरसों में तू उस देश में आएगा जो तलवार के वश से छूटा हुआ होगा और जिस के निवासी[1] बहुत सी जातियों में से इकट्ठे होंगे अर्थात तू इस्राएल के पहाड़ों पर आएगा जो निरन्तर उजाड़ रहे हैं पर वे[2] देश देश के लोगों के वश से छुड़ाये ९ जाकर सब के सब निडर रहेंगे। और तू चढ़ाई करेगा तू आंधी की नाईं आएगा और अपने सारे दलों और बहुत देशों के लोगों समेत मेघ १० के समान देश पर छा जाएगा। प्रभु यहोवा यों कहता है कि उस दिन तेरे मन में ऐसी ऐसी

(१) मूल में. जो। (२) मूल में. वह।

बातें आएंगी कि तू एक बुरी युक्ति निकालेगा, ११ और तू कहेगा कि मैं बिना शहरपनाह के गांवों के देश पर चढ़ाई करूंगा मैं उन लोगों के पास जाऊंगा जो चैन से निडर रहते हैं जो सब के सब बिना शहरपनाह और बिना बेंड़ों और पल्लों के बसे हुए हैं। जिस से मैं छीनकर लूटूं १२ कि तू अपना हाथ उन खण्डहरों पर बढ़ाए जो फिर बसाये गये और उन लोगों के विरुद्ध फेरे जो जातियों में से इकट्ठे हुए और पृथिवी के बीचोबीच[1] रहते हुए ढोर और और संपत्ति रखते हैं। शबा और ददान के लोग और तर्शीश १३ के व्योपारी अपने देश के सब जवान सिंहों समेत तुझ से कहेंगे क्या तू लूटने को आता है क्या तू ने धन छीनने सोना चांदी उठाने ढोर और और संपत्ति ले जाने और बड़ी लूट अपनी कर लेने को अपनी भीड़ इकट्ठी किई है॥

इस कारण हे मनुष्य के संतान नबूवत करके १४ गोग से कह प्रभु यहोवा यों कहता है कि जिस समय मेरी प्रजा इस्राएल निडर बसी रहेगी क्या तुझे इस का समाचार न मिलेगा। और तू उत्तर १५ दिशा के दूर दूर स्थानों से अपने स्थान से आएगा तू और तेरे साथ बहुत सी जातियों के लोग जो सब के सब घोड़ों पर चढ़े हुए होंगे अर्थात एक बड़ी भीड़ और बलवन्त सेना। और १६ तू मेरी प्रजा इस्राएल के देश पर ऐसे चढ़ाई करेगा जैसे बादल भूमि पर छा जाता है सो हे गोग अन्त के दिनों में ऐसा ही होगा कि मैं तुझ से अपने देश पर इस लिये चढ़ाई कराऊंगा कि जब मैं जातियों के देखते तेरे द्वारा अपने को पवित्र ठहराऊंगा तब वे मुझे पहिचानें। प्रभु यहोवा यों कहता है कि क्या तू वही नहीं १७ जिस की चर्चा मैं ने प्राचीन काल में अपने दासों के अर्थात इस्राएल के उन नबियों के द्वारा किई थी जो उन दिनों में बरसों तक यह नबूवत करते गये कि यहोवा गोग[2] से इस्राएलियों पर चढ़ाई कराएगा। और जिस दिन इस्राएल के १८ देश पर गोग चढ़ाई करेगा उसी दिन मेरी जलजलाहट मेरे मुख में प्रगट होगी प्रभु यहोवा की यही वाणी है। और मैं ने जलजलाहट और १९ क्रोध की आग में कहा है कि निःसन्देह उस

(१) मूल में. पृथिवी की नाभि में। (२) मूल में. तुझे।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons Dev Prayag. Digitized by eGangotri


और बुद्धिमानों को बुद्धि और समझवालों को
२२ समझ वही देता है। वह गूढ़ और गुप्त बातों को
प्रगट करता है वह जानता है कि अन्धियारे में
क्या क्या है और उस के संग सदा प्रकाश बना
२३ रहता है। हे मेरे पितरों के परमेश्वर मैं तेरा धन्य-
वाद और स्तुति करता हूं कि तू ने मुझे बुद्धि और
शक्ति दिई है और जिस भेद का खुलना हम
लोगों ने तुझ से मांगा था सो तू ने समय पर
मुझ पर प्रगट किया है तू ने तो हम को राजा
२४ की बात बताई है। तब दानिय्येल ने अर्योक के
पास जिसे राजा ने बाबेल के पण्डितों के नाश
करने के लिये ठहराया था भीतर जाकर कहा
बाबेल के पण्डितों का नाश न कर मुझे राजा
के सन्मुख भीतर ले चल मैं फल बताऊंगा॥

२५ तब अर्योक ने दानिय्येल को भीतर राजा
के सन्मुख उतावली से ले जाकर उस से कहा
यहूदी बंधुओं में से एक पुरुष मुझ को मिला है
२६ जो राजा को स्वप्न का फल बताएगा। राजा ने
दानिय्येल से जिस का नाम बेलतशस्सर भी था
पूछा क्या तुझ में इतनी शक्ति है कि जो स्वप्न
२७ मैं ने देखा है सो फल समेत मुझे बताए। दानि-
य्येल ने राजा को उत्तर दिया जो भेद राजा
पूछता है सो न तो पण्डित राजा को बता
सकते हैं न तंत्री न ज्योतिषी न दूसरे होनहार
२८ बतानेहारे। पर भेदों का खोलनेहारा स्वर्ग में
परमेश्वर है और उसी ने नबूकदनेस्सर राजा
को जताया है कि अंत के दिनों में क्या क्या
होनेवाला है। तेरा स्वप्न और जो कुछ तू ने
२९ पलङ्ग पर पड़े हुए देखा सो यह है। हे राजा
जब तुझ को पलङ्ग पर यह विचार हुआ कि
पीछे क्या क्या होनेवाला है तब भेदों के खोलने-
हारे ने तुझ को बताया कि क्या क्या होनेवाला
३० है। मुझ पर तो यह भेद कुछ इस कारण नहीं
खोला गया कि मैं और सब प्राणियों से अधिक
बुद्धिमान हूं केवल इसी कारण खोला गया है कि
स्वप्न का फल राजा को बताया जाए और तू
३१ अपने मन के विचार समझ सके। हे राजा जब
तू देख रहा था तब एक बड़ी मूरत देख पड़ी
और वह मूरत जो तेरे साम्हने खड़ी थी सो
लम्बी चौड़ी थी और उस की चमक अनुपम थी
३२ और उस का रूप भयंकर था। उस मूरत का
सिर तो चोखे सोने का था उस की छाती और
भुजाएं चान्दी की उस का पेट और जांघें पीतल
३३ की, उस की टांगें लोहे की और उस के पांव
कुछ तो लोहे के और कुछ मिट्टी के थे। फिर ३४
देखते देखते तू ने क्या देखा कि एक पत्थर ने
किसी के बिना खोदे आप ही आप उखड़कर
उस मूरत के पांवों पर जो लोहे और मिट्टी के
थे लगकर उन को चूर चूर कर डाला। तब ३५
लोहा मिट्टी पीतल चान्दी और सोना भी सब
चूर चूर हो गये और धूपकाल में खलिहानों के
भूसे की नाईं बयार से ऐसे उड़ गये कि उन का
कहीं पता न रहा और वह पत्थर जो मूरत पर
लगा था सो बड़ा पहाड़ बनकर सारी पृथिवी
में भर गया। स्वप्न तो यों ही हुआ और अब ३६
हम उस का फल राजा को समझा देते हैं। हे ३७
राजा तू तो महाराजाधिराज है क्योंकि स्वर्ग के
परमेश्वर ने तुझ को राज्य सामर्थ्य शक्ति और
महिमा दिई है। और जहां कहीं मनुष्य पाये ३८
जाते हैं वहां उस ने उन सभों को और मैदान के
जीवजन्तु और आकाश के पक्षी भी तेरे वश में
कर दिये हैं और तुझ को उन सब का अधिकारी
ठहराया है वह सोने का सिर तू ही है। और ३९
तेरे पीछे उस से कुछ उतरके एक राज्य और
उदय होगा फिर एक और तीसरा पीतल का
सा राज्य होगा जिस में सारी पृथिवी आ
जाएगी। और चौथा राज्य लोहे के तुल्य पोढ़ा ४०
होगा लोहे से तो सब वस्तुएं चूर चूर हो
जाती और पिस जाती हैं सो जिस भांति लोहे
से वे सब कुचली जाती हैं उसी भांति उस
चौथे राज्य से सब कुछ चूर चूर होकर पिस
जाएगा। और तू ने जो मूरत के पांवों और ४१
उन की अंगुलियों को देखा जो कुछ कुम्हार
की मिट्टी की और कुछ लोहे की थीं इस से वह
चौथा राज्य बटा हुआ होगा तौभी उस में
लोहे का सा कड़ापन रहेगा जैसे कि तू ने
कुम्हार की मिट्टी के संग लोहा भी मिला हुआ
देखा। और पांवों की अंगुलियां जो कुछ तो ४२
लोहे की और कुछ मिट्टी की थीं इस का फल
यह है कि वह राज्य कुछ तो दृढ़ और कुछ
निर्बल[1] होगा। और तू ने जो लोहे को कुम्हार ४३
की मिट्टी के संग मिला हुआ देखा इस का फल
यह है कि उस राज्य के लोग नीच मनुष्यों[2] से
मिले जुले तो रहेंगे पर जैसे लोहा मिट्टी के
साथ मिलकर एक दिल नहीं होता वैसे ही वे

(१) मूल में. भुरभुरा। (२) मूल में. विनाशी मनुष्यों के बंश से।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

४४ दोनों भी एक न बने रहेंगे। और उन राजाओं के दिनों में स्वर्ग का परमेश्वर एक ऐसा राज्य उदय करेगा जो सदा लों न टूटेगा और न वह किसी दूसरी जाति के हाथ में किया जाएगा परन्तु वह उन सब राज्यों को चूर चूर करेगा और उन का अन्त कर डालेगा और वह आप ४५ युग युग स्थिर रहेगा। तू ने जो देखा कि एक पत्थर किसी के हाथ के बिन खोदे पहाड़ में से उखड़ा और लोहे पीतल मिट्टी चान्दी और सोने को चूर चूर किया इसी रीति महान परमेश्वर ने राजा को जताया है कि इस के पीछे क्या क्या होनेवाला है और न स्वप्न में न उस ४६ के फल में कुछ संदेह है। इतना सुन नबूकद्नेस्सर राजा ने मुंह के बल गिरके दानिय्येल को दण्डवत किया और आज्ञा दिई कि इस को भेंट चढ़ाओ और इस के साम्हने सुगंध ४७ वस्तु जलाओ। फिर राजा ने दानिय्येल से कहा सच तो यह है कि तुम लोगों का परमेश्वर सब ईश्वरों के ऊपर परमेश्वर और सब राजाओं का प्रभु और भेदों का खोलनेहारा है ४८ इस लिये तू यह भेद खोलने पाया। तब राजा ने दानिय्येल का पद बड़ा किया और उस को बहुत से बड़े बड़े दान दिये और यह आज्ञा दिई कि वह बाबेल के सारे प्रान्त पर हाकिम और बाबेल के सब पण्डितों पर मुख्य प्रधान ४९ बने। तब दानिय्येल के बिनती करने से राजा ने शद्रक मेशक और अबेद्नगो को बाबेल के प्रान्त के कार्य्य के ऊपर ठहरा दिया पर दानिय्येल आप राजा के दरबार में रहा करता था॥

## ३.

नबूकद्नेस्सर राजा ने सोने की एक मूरत बनवाई जिस की ऊंचाई साठ हाथ और चौड़ाई छः हाथ की थी और उस ने उस को बाबेल के प्रान्त में के दूरा नाम मैदान में खड़ी कराया। २ तब नबूकद्नेस्सर राजा ने अधिपतियों हाकिमों गवर्नरों जजों खजांचियों न्यायियों शास्त्रियों आदि प्रान्त प्रान्त के सब अधिकारियों को बुलवा भेजा कि वे उस मूरत की प्रतिष्ठा में ३ जो उस ने खड़ी कराई थी आएं। तब अधिपति हाकिम गवर्नर जज खजांची न्यायी शास्त्री आदि प्रान्त प्रान्त के सारे अधिकारी नबूकद्नेस्सर राजा की खड़ी कराई हुई मूरत की प्रतिष्ठा के लिये इकट्ठे हुए और उस मूरत के साम्हने खड़े हुए। तब ढंढोरिये ने ऊंचे ४ शब्द से पुकारके कहा हे देश देश और जाति जाति के लोगो और भिन्न भिन्न भाषा बोलनेहारो तुम को यह आज्ञा सुनाई जाती है कि, ५ जिस समय तुम नरसिंगे बांसुली वीणा सारंगी सितार पूंगी आदि सब प्रकार के बाजों का शब्द सुनो उसी समय गिरके नबूकद्नेस्सर राजा की खड़ी कराई हुई सोने की मूरत को ६ दण्डवत करो। और जो कोई गिरके दण्डवत न करे सो उसी घड़ी धधकते हुए भट्ठे के बीच ७ में डाल दिया जाएगा। इस कारण उस समय ज्यों ही सब जाति के लोगों को नरसिंगे बांसुली वीणा सारंगी सितार आदि सब प्रकार के बाजों का शब्द सुन पड़ा त्यों ही देश देश और जाति जाति के लोगों और भिन्न भिन्न भाषा बोलनेहारों ने गिरके उस सोने की मूरत को जो नबूकद्नेस्सर राजा ने खड़ी कराई थी दण्डवत ८ किई। उस समय कई एक कस्दी पुरुष राजा के पास गये और यह कहकर यहूदियों की चुगली ९ खाई कि, वे नबूकद्नेस्सर राजा से कहने लगे १० हे राजा तू सदा लों जीता रहे। हे राजा तू ने तो यह आज्ञा दिई है कि जो जो मनुष्य नरसिंगे बांसुली वीणा सारंगी सितार पूंगी आदि सब प्रकार के बाजों का शब्द सुने सो गिरके ११ उस सोने की मूरत को दण्डवत करे। और जो कोई गिरके दण्डवत न करे सो धधकते हुए १२ भट्ठे के बीच में डाल दिया जायगा। सुन शद्रक मेशक और अबेद्नगो नाम कुछ यहूदी पुरुष हैं जिन्हें तू ने बाबेल के प्रान्त के कार्य्य के ऊपर ठहराया है उन पुरुषों ने हे राजा तेरी आज्ञा की कुछ चिन्ता नहीं किई वे तेरे देवता की उपासना नहीं करते और जो सोने की मूरत तू ने खड़ी कराई है उसको दण्डवत नहीं १३ करते। तब नबूकद्नेस्सर ने रोष और जलजलाहट में आकर आज्ञा दिई कि शद्रक मेशक और अबेद्नगो को लाओ तब वे पुरुष राजा के १४ साम्हने हाजिर किये गये। नबूकद्नेस्सर ने उन से पूछा हे शद्रक मेशक और अबेद्नगो तुम लोग जो मेरे देवता की उपासना नहीं करते और मेरी खड़ी कराई हुई सोने की मूरत को दण्डवत नहीं करते क्या तुम जान बूझकर ऐसा १५ करते हो। यदि तुम अभी तैयार हो कि जब नरसिंगे बांसुली वीणा सारंगी सितार पूंगी आदि सब प्रकार के बाजों का शब्द सुनो उसी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

जा गिरके मेरी बनवाई हुई मूरत को दण्डवत करो तो बचोगे और यदि तुम दण्डवत न करो तो इसी घड़ी धधकते हुए भट्ठे के बीच में डाले जाओगे फिर ऐसा कौन देवता है जो तुम को १६ मेरे हाथ से छुड़ा सके। शद्रक मेशक और अबेद्नगो ने राजा से कहा हे नबूकद्नेस्सर इस विषय में तुझे उत्तर देने का हमें कुछ प्रयो-१७ जन नहीं जान पड़ता। हमारा परमेश्वर जिस की हम उपासना करते हैं यदि ऐसा हो तो हम को उस धधकते हुए भट्ठे से छुड़ा सकता है बरन हे राजा वह हमें तेरे हाथ से भी छुड़ा सकता १८ है। और जो हो सो हो पर हे राजा तुझे विदित हो कि हम लोग तेरे देवता की उपासना न करेंगे और न तेरी खड़ी कराई हुई सोने की १९ मूरत को दण्डवत करेंगे। तब नबूकद्नेस्सर जल उठा और उस के चेहरे का रंग ढंग शद्रक मेशक और अबेद्नगो की ओर बदल गया तब उस ने आज्ञा दिई कि भट्ठे को रीति से सात-२० गुणा अधिक धधका दो। फिर अपनी सेना में के कई एक बलवान पुरुषों को उस ने आज्ञा दिई कि शद्रक मेशक और अबेद्नगो को बांध-२१ कर उस धधकते हुए भट्ठे में डाल दो। तब वे पुरुष अपने मोजों अंगरखों बागों और और वस्त्रों सहित बांधकर उस धधकते हुए भट्ठे में २२ डाल दिये गये। वह भट्ठा तो राजा की दृढ़ आज्ञा होने के कारण अत्यन्त धधकाया गया था इस कारण जिन पुरुषों ने शद्रक मेशक और अबेद्-नगो को उठाया सो आग की आंच ही से जल २३ मरे। और उसी धधकते हुए भट्ठे के बीच शद्रक मेशक और अबेद्नगो ये तीनों पुरुष बंधे हुए २४ गिर पड़े। तब नबूकद्नेस्सर राजा अचंभित हुआ और घबराकर उठ खड़ा हुआ और अपने मंत्रियों से पूछने लगा क्या हम ने उस आग के बीच तीन ही पुरुष बंधे हुए नहीं डलवाये उन्हों ने राजा को उत्तर दिया हां राजा सच २५ बात है। फिर उस ने कहा अब क्या देखता हूं कि चार पुरुष आग के बीच खुले हुए टहल रहे हैं और उन को कुछ भी हानि नहीं भासती और चौथे पुरुष का स्वरूप किसी ईश्वर के पुत्र का २६ सा है। फिर नबूकद्नेस्सर उस धधकते हुए भट्ठे के द्वार के पास जाकर कहने लगा हे शद्रक मेशक और अबेद्नगो हे परमप्रधान परमेश्वर के दासो निकलकर यहां आओ यह सुनकर शद्रक मेशक और अबेद्नगो आग के बीच से निकल आये। जब अधिपति हाकिम गवनर और राजा २७ के मंत्रियों ने जो इकट्ठे हुए थे उन पुरुषों की ओर देखा तब क्या पाया कि इन की देह में आग का कुछ छुवाव नहीं और न इन के सिर का एक बाल भी झुलसा न इन के मोजे कुछ बिगड़े न इन में जलने की गंध कुछ पाई जाती है। नबूकद्नेस्सर कहने लगा धन्य है शद्रक मेशक २८ और अबेद्नगो का परमेश्वर जिस ने अपना दूत भेजकर अपने इन दासों को इस लिये बचाया कि इन्हों ने राजा की आज्ञा न मान-कर उसी पर भरोसा रक्खा बरन यह सोचकर अपना शरीर भी अर्पण किया कि हम अपने परमेश्वर को छोड़ किसी देवता की उपासना वा दण्डवत न करेंगे। सो मैं यह आज्ञा देता २९ हूं कि देश देश और जाति जाति के लोगों और भिन्न भिन्न भाषा बोलनेहारों में से जो कोई शद्रक मेशक और अबेद्नगो के परमेश्वर की कुछ निन्दा करे सो टुकड़े टुकड़े किया जाए और उस का घर घूरा बनाया जाए क्योंकि ऐसा कोई और देवता नहीं जो इस रीति से बचा सके। तब राजा ने बाबेल के प्रान्त में शद्रक मेशक ३० और अबेद्नगो का पद बढ़ाया॥

**४. देश** के और जाति जाति के लोग और भिन्न भिन्न भाषा बोलनेहारे जितने सारी पृथिवी पर रहते हैं उन सभों से नबूकद्नेस्सर राजा का यह बचन हुआ कि तुम्हारा कुशल क्षेम बढ़े। मुझ को अच्छा २ लगा कि परमप्रधान परमेश्वर ने मुझे जो जो चिन्ह और चमत्कार दिखाये हैं उन को प्रगट करूं। उस के दिखाये हुए चिन्ह क्या ही बड़े ३ और उस के चमत्कारों में क्या ही बड़ी शक्ति प्रगट होती है उस का राज्य तो सदा का और उस की प्रभुता पीढ़ी से पीढ़ी लों बनी रहती है॥

मैं नबूकद्नेस्सर अपने भवन में जिस में ४ रहता था चैन से और प्रफुल्लित रहता था। मैं ने ऐसा स्वप्न देखा जिस के कारण मैं ५ डर गया और पलंग पर पड़े पड़े जो विचार मेरे मन में आये और जो बातें मैं ने देखीं उन के कारण मैं घबरा गया। सो मैं ने आज्ञा दिई ६ कि बाबेल के सब पण्डित मेरे स्वप्न का फल मुझे बताने के लिये मेरे साम्हने हाजिर किये जाएं। तब ज्योतिषी तंत्री कस्दी और और ७ होनहार बतानेहारे भीतर आये और मैं ने उन

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

को अपना स्वप्न बताया पर वे उस का फल
८ न बता सके। निदान दानिय्येल मेरे सन्मुख आया जिस का नाम मेरे देवता के नाम के कारण बेल्तशस्सर रक्खा गया था और जिस में पवित्र ईश्वरों का आत्मा रहता है और मैं ने उस को अपना स्वप्न यह कहकर बता दिया
९ कि, हे बेल्तशस्सर तू तो सब ज्योतिषियों का प्रधान है मैं जानता हूं कि तुझ में पवित्र ईश्वरों का आत्मा रहता है और तू किसी भेद के कारण नहीं घबराता सो जो स्वप्न मैं ने देखा है उसे फल समेत मुझे बताकर समझा
१० दे। पलंग पर जो दर्शन मैं ने पाया सो यह है अर्थात मैंने क्या देखा कि पृथिवी के बीचोबीच
११ एक वृक्ष लगा है जिस की ऊंचाई बड़ी है। वह वृक्ष बढ़ बढ़कर दृढ़ हो गया उस की ऊंचाई स्वर्ग लों पहुंची और वह सारी पृथिवी
१२ की छोर लों देख पड़ता है। उस के पत्ते सुन्दर हैं और उस में फल बहुत हैं यहां लों कि उस में सभों के लिये भोजन है उस के नीचे मैदान के सब पशुओं को छाया मिलती है और उस की डालियों में सब आकाश की चिड़ियाएं बसेरा करती हैं और सारे प्राणी उस से आहार
१३ पाते हैं। मैं ने पलंग पर दर्शन पाते समय क्या देखा कि एक पवित्र पहरुआ स्वर्ग से उतर आया।
१४ उस ने ऊंचे शब्द से पुकारके यह कहा कि वृक्ष को काट डालो उस की डालियों को छांट दो उस के पत्ते झाड़ दो और उस के फल छितरा डालो पशु उस के नीचे से हट जाएं और चिड़ियाएं
१५ उस की डालियों पर से उड़ जाएं। तौभी उस के ठूंठ को जड़ समेत भूमि में छोड़ो और उस को लोहे और पीतल के बन्धन से बांधकर मैदान की हरी घास के बीच रहने दो वह आकाश की ओस से भींगा करे और भूमि की घास खाने में मैदान के पशुओं के संग भागी
१६ हो। उस का मन बदले और मनुष्य का न रहे पशु ही का सा बन जाए और सात काल उस
१७ पर बीतने पाएं। यह नियम पहरुओं के निर्णय से और यह बात पवित्र लोगों के वचन से निकली और उस की यह मनसा है कि जो जीते हैं सो जान लें कि परमप्रधान परमेश्वर मनुष्यों के राज्य में प्रभुता करता और उस को जिसे चाहे उसे दे देता है और तब उस पर नीच से नीच मनुष्य भी ठहरा देता है।
१८ मुझ नबूकद्नेस्सर राजा ने यही स्वप्न देखा सो हे बेल्तशस्सर तू इस का फल बता क्योंकि मेरे राज्य में और कोई पण्डित तो इस का फल मुझे समझा नहीं सकता पर तुझ में जो पवित्र ईश्वरों का आत्मा रहता है इस से तू उसे समझा सकता है॥

१९ तब दानिय्येल जिस का नाम बेल्तशस्सर भी था सो घड़ी भर घबराता रहा और सोचते सोचते व्याकुल हो गया। राजा कहने लगा हे बेल्तशस्सर इस स्वप्न से वा इस के फल से तू व्याकुल मत हो। बेल्तशस्सर ने कहा हे मेरे प्रभु यह स्वप्न तेरे वैरियों पर और इस का अर्थ तेरे द्रोहियों पर फले।
२० जिस वृक्ष को तू ने देखा जो बढ़ा और दृढ़ हो गया और उस की ऊंचाई स्वर्ग लों पहुंची वह
२१ पृथिवी भर पर देख पड़ा, उस के पत्ते सुन्दर और फल बहुत थे उस में सभों के लिये भोजन था उस के नीचे मैदान के सब पशु रहते थे और उस की डालियों में आकाश की चिड़ियाएं बसेरा करती थीं।
२२ हे राजा उस का अर्थ तू ही है तू तो बढ़ा और सामर्थी हो गया तेरी महिमा बढ़ी और स्वर्ग लों पहुंच गई और तेरी प्रभुता पृथिवी की छोर लों फैली है।
२३ और हे राजा तू ने जो एक पवित्र पहरुए को स्वर्ग से उतरते और यह कहते देखा कि वृक्ष को काट डालो और उस का नाश करो तौभी उस के ठूंठ को जड़ समेत भूमि में छोड़ो और उस को लोहे और पीतल के बन्धन से बांधकर मैदान की हरी घास के बीच रहने दो वह आकाश की ओस से भींगा करे और उस को मैदान के पशुओं के संग हो भाग मिले और जब लों सात काल उस पर बीत न चुकें
२४ तब लों उस की ऐसी ही दशा रहे। हे राजा इस का फल जो परमप्रधान ने ठाना है कि
२५ मेरे प्रभु राजा पर घटे सो यह है कि, तू मनुष्यों के बीच से निकाला जाएगा और मैदान के पशुओं के संग रहेगा और बैलों की नाईं घास चरेगा और आकाश की ओस से भींगा करेगा और सात काल तुझ पर बीतेंगे जब लों कि तू न जान ले कि मनुष्यों के राज्य में परमप्रधान ही प्रभुता करता और उस को जिसे चाहे उसे दे देता है।
२६ और उस वृक्ष के ठूंठ को जड़ समेत छोड़ने की आज्ञा जो हुई इस का फल यह है कि तेरा राज्य तेरे लिये बना रहेगा और जब तू जान ले कि जगत का प्रभु स्वर्ग

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

ही में है[1] तब से तू फिर राज्य करने पाएगा।
२७ इस कारण हे राजा मेरी यह सम्मति तुझे मानने के योग्य जान पड़े कि तू पाप छोड़कर धर्म्म करने लगे और अधर्म्म छोड़कर दीन हीनों पर दया करने लगे क्या जानिये ऐसा करने से तेरा चैन बना रहे॥
२८ यह सब कुछ नबूकद्नेस्सर राजा पर घट
२९ गया। बारह महीने के बीते पर वह बाबेल
३० के राजभवन की छत पर टहल रहा था। तब वह कहने लगा क्या यह बड़ा बाबेल नहीं है जिसे मैं ही ने अपने बल और सामर्थ्य से राजनिवास होने को अपने प्रताप की बड़ाई के
३१ लिये बसाया है। यह वचन राजा के मुंह से निकलने न पाया कि यह आकाशवाणी हुई कि हे राजा नबूकद्नेस्सर तेरे विषय आज्ञा निकलती है राज्य तेरे हाथ से छूट गया।
३२ और तू मनुष्यों के बीच से निकाला जाएगा और मैदान के पशुओं के संग रहेगा और बैलों की नाईं घास चरेगा और सात काल तुझ पर बीतेंगे जब लों कि तू जान न ले कि परमप्रधान मनुष्यों के राज्य में प्रभुता करता और उस को
३३ जिसे चाहे उसे दे देता है। उसी घड़ी यह वचन नबूकद्नेस्सर के विषय में पूरा हुआ अर्थात वह मनुष्यों में से निकाला गया और बैलों की नाईं घास चरने लगा और उस की देह आकाश की ओस से भीगती थी यहां लों कि उस के बाल उकाब पक्षियों के परों के और उस के नाखून चिड़ियाओं के चंगुलों के समान
३४ बढ़ गये। उन दिनों के बीते पर मुझ नबूकद्नेस्सर ने अपनी आंखें स्वर्ग को ओर उठाइ और मेरी बुद्धि फिर ज्यों की त्यों हो गई तब मैं ने परमप्रधान को धन्य कहा और जो सदा लों जीता रहता है उस की स्तुति और महिमा यह कहकर करने लगा कि उस की प्रभुता सदा की है और उस का राज्य पीढ़ी से पीढ़ी लों
३५ बना रहनेहारा है। और पृथिवी के सारे रहनेहारे उस के साम्हने तुच्छ गिने जाते हैं और वह स्वर्ग की सेना और पृथिवी के रहनेहारों के बीच अपनी ही इच्छा के अनुसार काम करता है और कोई उस को रोककर[2] उस से नहीं कह सकता कि तू ने यह क्या किया है।
३६ उसी समय मेरी बुद्धि फिर ज्यों की त्यों हो गई और मेरे राज्य की महिमा के लिये मेरा प्रताप और श्री मुझ में फिर आ गईं और मेरे मंत्री और और प्रधान लोग मुझ से भेंट करने को आने लगे और मैं अपने राज्य में स्थिर हो गया और मेरी विशेष बड़ाई होने लगी।
३७ सो अब मैं नबूकद्नेस्सर स्वर्ग के राजा को सराहता और उस की स्तुति और महिमा करता हूं क्योंकि उस के सब काम सच्चे और उस के सब व्यवहार न्याय के हैं और जो लोग गर्व्व से चलते हैं उन को वह नीचा कर सकता है॥

## ५. बेलशस्सर

नाम राजा ने अपने हजार प्रधानों के लिये बड़ी जेवनार किई और उन हजार लोगों के साम्हने दाखमधु पिया।
२ दाखमधु पीते पीते बेलशस्सर ने आज्ञा दिई कि सोने चांदी के जो पात्र मेरे पिता नबूकद्नेस्सर ने यरूशलेम के मन्दिर में से निकाले थे सो ले आओ कि राजा अपने प्रधानों और रानियों और रखेलियों समेत उन से पीए।
३ तब जो सोने के पात्र यरूशलेम में परमेश्वर के भवन के मन्दिर में से निकाले गये थे सो लाये गये और राजा अपने प्रधानों और रानियो और रखेलियों समेत उन से पीने लगा।
४ वे दाखमधु पी पीकर सोने चांदी पीतल लोहे काठ और पत्थर के देवताओं की स्तुति कर रहे थे कि,
५ उसी घड़ी मनुष्य के हाथ की सी कई अंगुलियां निकलकर दीवट के साम्हने राजमन्दिर की भीत के चूने पर कुछ लिखने लगीं और हाथ का जो भाग लिख रहा था सो राजा को
६ देख पड़ा। उसे देखकर राजा को श्री हत हो गई और वह सोचते सोचते घबरा गया और उस की कटि के जोड़ ढीले हो गये और कांपते कांपते उस के घुटने एक दूसरे से लगने लगे।
७ तब राजा ने ऊंचे शब्द से पुकारके तन्त्रियों कसदियों और और होनहार बतानेहारों को हाजिर कराने की आज्ञा दिई। जब बाबेल के पण्डित पास आये तब राजा उन से कहने लगा जो कोई वह लिखा हुआ बांचे और उस का अर्थ मुझे समझाए उसे बैंजनी रंग का वस्त्र और उस के गले में सोने का कण्ठा पहिनाया जाएगा और मेरे राज्य में तीसरा वही प्रभुता

(१) मूल में. कि स्वर्ग प्रभुता करता है।
(२) मूल में. उस का हाथ मारके।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


८ करेगा। तब राजा के सब पण्डित लोग भीतर तो आये पर उस लिखे हुए को बांच न सके और न राजा को उस का अर्थ समझा सके।
९ इस पर बेलशस्सर राजा निपट घबरा गया और उस की श्री हत हो गई और उस के
१० प्रधान भी बहुत व्याकुल हुए। राजा और प्रधानों के वचनों का हाल सुनकर रानी जेवनार के घर में आई और कहने लगी हे राजा तू युगयुग जीता रहे मन में न घबरा और न
११ तेरी श्री हत हो। क्योंकि तेरे राज्य में दानिय्येल एक पुरुष है जिस का नाम तेरे पिता ने बेलतशस्सर रक्खा था उस में पवित्र ईश्वरों का आत्मा रहता है और उस राजा के दिनों में प्रकाश प्रवीणता और ईश्वरों के तुल्य बुद्धि उस में पाई गई और हे राजा तेरा पिता जो राजा था उस ने उस को सब ज्योतिषियों तन्त्रियों कस्दियों और और होनहार बताने-
१२ हारों का प्रधान ठहराया था। क्योंकि उस में उत्तम आत्मा ज्ञान और प्रवीणता और स्वप्नों का फल बताने और पहेलियां खोलने और संदेह दूर करने की शक्ति पाई गई। सो अब दानिय्येल बुलाया जाए और वह इस का अर्थ बताएगा॥

१३ तब दानिय्येल राजा के साम्हने भीतर बुलाया गया। राजा दानिय्येल से पूछने लगा कि क्या तू वही दानिय्येल है जो मेरे पिता नबूकद्नेस्सर राजा के यहूदा देश से लाये हुए यहूदी
१४ बंधुओं में से है। मैं ने तो तेरे विषय में सुना है कि ईश्वरों का आत्मा तुझ में रहता है और प्रकाश प्रवीणता और उत्तम बुद्धि तुझ में पाई
१५ जाती हैं। सो अभी पण्डित और तंत्री लोग मेरे साम्हने इस लिये लाये गये थे कि वह लिखा हुआ बांचें और उस का अर्थ मुझे बताएं और वे तो उस बात का अर्थ न समझा
१६ सके। पर मैं ने तेरे विषय में सुना है कि दानिय्येल भेद खोल सकता और सन्देह दूर कर सकता है सो अब यदि तू उस लिखे हुए को बांच सके और उस का अर्थ भी मुझे समझा सके तो तुझे बैंजनी रंग का वस्त्र और तेरे गले में सोने का कंठा पहिनाया जाएगा और
१७ राज्य में तीसरा तू ही प्रभुता करेगा। दानिय्येल ने राजा से कहा अपने दान अपने ही पास रख और जो बदला तू देने चाहता है सो दूसरे को दे मैं वह लिखी हुई बात राजा को पढ़ सुनाऊंगा और उस का अर्थ भी तुझे समझाऊंगा।
१८ हे राजा परमप्रधान परमेश्वर ने तेरे पिता नबूकद्नेस्सर को राज्य बड़ाई प्रतिष्ठा
१९ और प्रताप दिया था। और उस बड़ाई के कारण जो उस ने उस को दिई थी देश देश और जाति जाति के सब लोग और भिन्न भिन्न भाषा बोलनेहारे उस के साम्हने कांपते और थरथराते थे जिस को वह चाहता उसे वह घात कराता था और जिस को वह चाहता उसे वह जीता रखता था जिस को वह चाहता उसे वह ऊंचा पद देता था और जिस को वह
२० चाहता उसे वह गिरा देता था। निदान जब उस का मन फूल उठा और उस का आत्मा कठोर हो गया यहां लों कि वह अभिमान करने लगा तब वह अपने राजसिंहासन पर से उतारा गया और उस की प्रतिष्ठा भंग किई
२१ गई, और वह मनुष्यों में से निकाला गया और उस का मन पशुओं का सा और उस का निवास बनैले गदहों के बीच हो गया वह बैलों की नाईं घास चरता और उस का शरीर आकाश की ओस से भींगा करता था जब लों कि उस ने जान न लिया कि परमप्रधान परमेश्वर मनुष्यों के राज्य में प्रभुता करता और जिसे चाहता उसी को उस पर अधिकारी ठहराता
२२ है। तौभी हे बेलशस्सर तू जो उस का पुत्र है यद्यपि यह सब कुछ जानता था तौभी तेरा
२३ मन नम्र न हुआ। बरन तू ने स्वर्ग के प्रभु के विरुद्ध सिर उठा उस के भवन के पात्र मंगाकर अपने साम्हने धरवा लिये और अपने प्रधानों और रानियों और रखेलियों समेत तू ने उन से दाखमधु पिया और चांदी सोने पीतल लोहे काठ और पत्थर के देवता जो न देखते न सुनते न कुछ जानते हैं उन की तो स्तुति किई परन्तु परमेश्वर जिस के हाथ में तेरा प्राण है और जिस के वश में तेरा सब चलना फिरना
२४ है उस का सन्मान तू ने नहीं किया। तब ही यह हाथ का एक भाग उसी की ओर से प्रगट
२५ किया गया और वे शब्द लिखे गये। और जो शब्द लिखे गये सो ये हैं अर्थात मने[1] मने
२६ तकेल[2] ऊपर्सीन[3]। इस वाक्य का अर्थ यह है मने परमेश्वर ने तेरे राज्य के दिन गिनकर उस

---

(१) अर्थात. गिना। (२) अर्थात. तौला। (३) अर्थात. और बांटते हैं।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


२७ का अन्त कर दिया है । तकेल तू मानो तुला में
२८ तौला गया और हलका जचा है । परेस[1] तेरा राज्य बांटकर मादियों और फारसियों को दिया
२९ गया है । तब बेलशस्सर ने आज्ञा दिई और दानिय्येल को बैंजनी रंग का वस्त्र और उस के गले में सोने का कंठा पहिनाया गया और डंढोरिये ने उस के विषय में पुकारा कि राज्य
३० में तीसरा दानिय्येल ही प्रभुता करेगा । उसी रात को कसदियों का राजा बेलशस्सर मार
३१ डाला गया । और दारा मादी जो कोई बासठ बरस का था राजगद्दी पर विराजने लगा ॥

६. दारा को यह भावा कि अपने राज्य के ऊपर एक सौ बीस ऐसे अधिपति ठहराएं जो सारे राज्य में अधिकार
२ रक्खें । और उन के ऊपर उस ने तीन अध्यक्ष जिन में से दानिय्येल एक था इस लिये ठहराये कि वे उन अधिपतियों से लेखा लिया करें और इस
३ रीति राजा की कुछ हानि न होने पाए । जब यह देखा गया कि दानिय्येल में उत्तम आत्मा रहता है तब उस को उन अध्यक्षों और अधिपतियों से अधिक प्रतिष्ठा मिली बरन राजा यह भी सोचता था कि उस को सारे राज्य के ऊपर
४ ठहराऊंगा । तब अध्यक्ष और अधिपति दानिय्येल के विरुद्ध राजकार्य्य के विषय गौं ढूंढ़ने लगे पर वह जो विश्वासयोग्य था और उस के काम में कोई भूल वा दोष न निकला सो वे
५ ऐसी कोई गौं वा दोष न पा सके । तब वे लोग कहने लगे हम उस दानिय्येल के परमेश्वर की व्यवस्था को छोड़ और किसी विषय में उसके
६ विरुद्ध कोई गौं न पा सकेंगे । सो वे अध्यक्ष और अधिपति राजा के पास उतावली से आये और उस से कहा हे राजा दारा तू युगयुग जीता
७ रहे । राज्य के सारे अध्यक्षों ने और हाकिमों अधिपतियों न्यायियों और गवरनरों ने भी आपस में संमति किई है कि राजा ऐसी आज्ञा दे और ऐसी सख्त मनाही करे कि तीस दिन लों जो कोई हे राजा तुझे छोड़ किसी और मनुष्य से वा देवता से बिनती करे सो सिंहों के गड़हे में
८ डाल दिया जाए । सो अब हे राजा ऐसी मनाही कर दे और इस पत्र पर दस्तखत कर जिस से यह बात मादियों और फारसियों की अटल व्यवस्था के अनुसार अदल बदल न हो । तब दारा राजा
९ ने उस मनाही के लिये पत्र पर दस्तखत किया ।
१० जब दानिय्येल को मालूम हुआ कि उस पत्र पर दस्तखत किया गया है तब अपने घर में गया जिस की उपरौठी कोठरी की खिड़कियां यरूशलेम के साम्हने खुली रहती थीं और अपनी पहिली रीति के अनुसार जैसा वह दिन में तीन बार अपने परमेश्वर के साम्हने घुटने टेककर प्रार्थना और धन्यवाद करता था वैसा
११ ही तब भी करता रहा । सो उन पुरुषों ने उतावली से आकर दानिय्येल को अपने परमेश्वर के साम्हने बिनती करते और गिड़गिड़ाते
१२ हुए पाया । तब वे राजा के पास जाकर उस की मनाही के विषय में उस से कहने लगे हे राजा क्या तू ने ऐसी मनाही के लिये दस्तखत नहीं किया कि तीस दिन लों जो कोई मुझे छोड़ किसी मनुष्य वा देवता से बिनती करे सो सिंहों के गड़हे में डाल दिया जाएगा । राजा ने उत्तर दिया हां मादियों और फारसियों की अटल
१३ व्यवस्था के अनुसार यह बात स्थिर है । तब उन्हों ने राजा से कहा यहूदी बंधुओं में से जो दानिय्येल है उस ने हे राजा न तो तेरी और कुछ ध्यान दिया न तेरे दस्तखत किये हुए मनाही के पत्र की ओर । वह दिन में तीन
१४ बार बिनती किया करता है । यह वचन सुनकर राजा बहुत उदास हुआ और दानिय्येल के बचाने के उपाय सोचने लगा और सूर्य्य के अस्त होने लों उस के बचाने का यत्न करता
१५ रहा । तब वे पुरुष राजा के पास उतावली से आकर कहने लगे हे राजा यह जान रख कि मादियों और फारसियों में यह व्यवस्था है कि जो जो मनाही वा आज्ञा राजा ठहराए सो
१६ नहीं बदल सकती । तब राजा ने आज्ञा दिई और दानिय्येल लाकर सिंहों के गड़हे में डाल दिया गया । उस समय राजा ने दानिय्येल से कहा तेरा परमेश्वर जिस की तू नित्य उपासना
१७ करता है सोई तुझे बचाएगा । तब एक पत्थर लाकर उस गड़हे के मुंह पर रक्खा गया और राजा ने उस पर अपनी अंगूठी से और अपने प्रधानों की अंगूठियों से छाप दिई कि दानिय्येल के विषय में कुछ बदलने न पाए ।
१८ तब राजा अपने मन्दिर में चला गया और उस रात को विना भोजन बिताया और न उस के पास सुख विलास की कोई वस्तु पहुंचाई गई

(१) अर्थात. बांट दिया ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


१९ और न नींद उसको कुछ भी आई। भोर को पह फटते राजा उठा और सिंहों के गड़हे की
२० ओर फुर्ती करके चला। जब राजा गड़हे के निकट आया तब शोकभरी वाणी से चिल्लाने लगा और दानिय्येल से कहने लगा हे दानिय्येल हे जीवते परमेश्वर के दास क्या तेरा परमेश्वर जिस की तू नित्य उपासना करता है
२१ तुझे सिंहों से बचा सका है। तब दानिय्येल ने राजा से कहा हे राजा तू युगयुग जीता रहे।
२२ मेरे परमेश्वर ने अपना दूत भेजकर सिंहों के मुंह को ऐसा बन्द कर रक्खा है कि उन्हों ने मेरी कुछ भी हानि नहीं किई इस का कारण यह है कि मैं उस के साम्हने निर्दोष पाया गया और हे राजा तेरी भी मैं ने कुछ हानि नहीं
२३ किई। तब राजा ने दानिय्येल के विषय में बहुत आनन्दित होकर उस को गड़हे में से निकालने की आज्ञा दिई। सो दानिय्येल गड़हे में से निकाला गया और उस में हानि का कोई चिन्ह पाया न गया इस कारण कि वह अपने
२४ परमेश्वर पर विश्वास रखता था। और राजा ने आज्ञा दिई तब जिन पुरुषों ने दानिय्येल की चुगली खाई थी सो अपने अपने लड़केबालों और स्त्रियों समेत लाकर सिंहों के गड़हे में डाल दिये गये और वे गड़हे की पेंदी लों न पहुंचे कि सिंहों ने उन को छापकर सब हड्डियों समेत उन को चबा डाला॥

२५ तब दारा राजा ने सारी पृथिवी के रहनेहारे देश देश और जाति जाति के सब लोगों और भिन्न भिन्न भाषा बोलनेहारों के पास यह
२६ लिखा कि तुम्हारा बहुत कुशल हो। मैं यह आज्ञा देता हूं कि जहां जहां मेरे राज्य का अधिकार है वहां वहां के लोग दानिय्येल के परमेश्वर के सन्मुख कांपते और थरथराते रहें क्योंकि जीवता और युगयुग ठहरनेहारा परमेश्वर वही है और उस का राज्य अविनाशी
२७ और उस की प्रभुता सदा स्थिर रहेगी। जिस ने दानिय्येल को सिंहों से बचाया है सो बचाने और छुड़ानेहारा और स्वर्ग में और पृथिवी पर चिन्हों और चमत्कारों का करनेहारा ठहरा
२८ है। और दानिय्येल दारा और कुस्रू फारसी दोनों के राज्य के दिनों में भाग्यवान रहा॥

**७. बाबेल** के राजा बेलशस्सर के पहिले बरस में दानिय्येल ने पलंग पर स्वप्न देखा पीछे उसने वह स्वप्न लिखा
२ और बातों का सार भी वर्णन किया। दानिय्येल ने यह कहा कि मैं ने रात को यह स्वप्न देखा कि महासागर पर चौमुखी बयार चलने लगी।
३ तब समुद्र में से चार बड़े बड़े जन्तु जो एक दूसरे
४ से भिन्न थे निकल आये। पहिला जन्तु सिंह के समान था और उस के उकाब के से पंख थे और मेरे देखते देखते उस के पंखों के पर नोचे गये और वह भूमि पर से उठाकर मनुष्य की नाई पावों के बल खड़ा किया गया और उस को
५ मनुष्य का हृदय दिया गया। फिर मैं ने एक और जन्तु देखा जो रीछ के समान था और एक पांजर के बल उठा हुआ था और उस के मुंह में दांतों के बीच तीन पसुली थीं और लोग उस
६ से कह रहे थे कि उठकर बहुत मांस खा। इस के पीछे मैं ने दृष्टि किई और देखा कि चीते के समान एक और जन्तु है जिस की पीठ पर पक्षी के से चार पंख हैं और उस जन्तु के चार सिर
७ हैं और उस को अधिकार दिया गया। फिर इस के पीछे मैं ने स्वप्न में दृष्टि किई और देखा कि चौथा एक जन्तु भयंकर और डरावना और बहुत सामर्थी है और उस के लोहे के बड़े बड़े दांत हैं वह सब कुछ खा डालता और चूर चूर करता और जो बच जाता है उसे पैरों से रौंदता है और वह पहिले सब जन्तुओं से भिन्न है और उस के
८ दस सींग हैं। मैं उन सींगों को ध्यान से देख रहा था तो क्या देखा कि उन के बीच एक और छोटा सा सींग निकला और इस के बल से उन पहिले सींगों में से तीन उखाड़े गये फिर मैं ने क्या देखा कि इस सींग में मनुष्य की सी आंखें और बड़ा बोल बोलनेहारा मुंह
९ भी है। मैं ने देखते देखते अन्त में क्या देखा कि सिंहासन रक्खे गये और कोई अति प्राचीन विराजमान हुआ जिस का वस्त्र हिम सा उजला और सिर के बाल निर्मल ऊन के सरीखे हैं उस का सिंहासन अग्निमय और इस के पहिये
१० धधकती हुई आग के देख पड़ते हैं। उस प्राचीन के सन्मुख से आग की धारा निकलकर बह रही है फिर हजारों हजार लोग उस की सेवा टहल कर रहे हैं और लाखों लाख लोग उसके साम्हने हाजिर हैं फिर न्यायी बैठ
११ गये और पुस्तकें खोली गई हैं। उस समय उस सींग का बड़ा बोल सुनकर मैं देखता रहा और देखते देखते अन्त में क्या देखा कि वह जन्तु घात किया गया और उसका

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

शरीर धधकती हुई आग से भस्म किया गया । १२ और रहे हुए जन्तुओं का अधिकार ले लिया गया पर उन का प्राण कुछ समय के लिये[1] बचाया १३ गया । मैं ने रात में स्वप्न में दृष्टि किई और देखा कि मनुष्य का सन्तान सा कोई आकाश के मेघों समेत आ रहा है और वह उस अति प्राचीन के पास पहुंचा और उस के समीप १४ किया गया । तब उस को ऐसी प्रभुता महिमा और राज्य दिया गया कि देश देश और जाति जाति के लोग और भिन्न भिन्न भाषा बोलनेहारे सब उस के अधीन हों उस की प्रभुता सदा की और अटल और उस का राज्य अविनाशी ठहरा ॥

१५ और मुझ दानिय्येल का मन विकल हो गया[2] और जो कुछ मैं ने देखा था उस के १६ कारण मैं घबरा गया[3] । तब जो लोग पास खड़े थे उन में से एक के पास जाकर मैं ने उन सारी बातों का भेद पूछा उस ने यह कहकर १७ मुझे उन बातों का अर्थ बता दिया कि, उन चार बड़े बड़े जन्तुओं का अर्थ चार राज्य[4] हैं १८ जो पृथिवी पर उदय होंगे । परन्तु परमप्रधान के पवित्र लोग राज्य को पाएंगे और युगयुग बरन सदा लों उन के अधिकारी बने रहेंगे । १९ तब मेरे मन में यह इच्छा हुई कि उस चौथे जन्तु का भेद भी जान लूं जो और तीनों से भिन्न और अति भयंकर था उस के दांत लोहे के और नखून पीतल के थे वह सब कुछ खा डालता और चूर चूर करता और बचे हुए को २० पैरों से रौन्द डालता था । फिर उस के सिर में के दस सींगों का भेद और जिस और सींग के निकलने से तीन सींग गिर गये अर्थात जिस सींग की आंखें और बड़ा बोल बोलनेहारा मुंह और और सब सींगों से अधिक कठोर चेष्टा थी उस के भी भेद जानने की मुझे इच्छा हुई । २१ और मैं ने देखा था कि वह सींग पवित्र लोगों के संग लड़ाई करके उन पर उस समय तक २२ प्रबल भी हो गया, जब तक कि वह अति प्राचीन न आ गया तब परमप्रधान के पवित्र लोग न्यायी ठहरे और उन पवित्र लोगों के राज्याधिकारी होने का समय पहुंचा । उस ने २३ कहा उस चौथे जन्तु का अर्थ एक चौथा राज्य है जो पृथिवी पर होकर और सब राज्यों से भिन्न होगा और सारी पृथिवी को नाश करेगा और दांव दांवकर चूर चूर करेगा । और उन २४ दस सींगों का अर्थ यह है कि उस राज्य में से दस राजा उठें और उन के पीछे उन पहिलों से भिन्न एक और राजा उठे जो तीन राजाओं को गिरा देगा । और वह परमप्रधान के विरुद्ध २५ बातें कहेगा और परमप्रधान के पवित्र लोगों को पीस डालेगा और समयों और व्यवस्था के बदल देने की आशा करेगा बरन साढ़े तीन काल लों वे सब उस के वश में कर दिये जाएंगे । और २६ न्यायी बैठेंगे[1] तब उस की प्रभुता छीनकर मिटाई और नाश किई जाएगी यहां लों कि उस का अन्त ही हो जाएगा । तब राज्य और २७ प्रभुता और धरती भर पर के राज्य[2] की महिमा परमप्रधान ही की प्रजा अर्थात उस के पवित्र लोगों को दिई जाएगी उस का राज्य तो सदा का राज्य है और सब प्रभुता करनेवाले उस के अधीन होंगे और उस की आज्ञा मानेंगे । इस बात का २८ वर्णन तो मैं अब कर चुका । पर मुझ दानिय्येल के मन में बड़ा घबराहट बनी रही और मेरी श्री हत हो गई और मैं इस बात को अपने मन में रक्खे रहा ॥

## ८. बेलशस्सर राजा के राज्य के तीसरे बरस में एक

बात मुझ दानिय्येल को दर्शन के द्वारा उस बात के पीछे दिखाई गई जो पहिले मुझे दिखाई गई थी । जब मैं एलाम नाम प्रान्त में के शूशन नाम २ राजगढ़ में रहता था तब मैं ने दर्शन में क्या देखा कि मैं ऊलै नदी के तीर पर हूं । फिर मैं ३ ने आंख उठाकर क्या देखा कि उस नदी के साम्हने दो सींगवाला एक मेढ़ा खड़ा है और सींग दोनों तो बड़े हैं पर उन में से एक अधिक बड़ा है और जो बड़ा है सो पीछे ही निकला । मैं ने उस मेढ़े को देखा कि वह पच्छिम उत्तर ४ और दक्खिन ओर सींग मारता रहता है और न तो कोई जन्तु उस के साम्हने खड़ा रह सकता और न कोई किसी को उस के हाथ से

(१) मूल में. समय और काल के लिये ।
(२) मूल में. आत्मा देह के बीच घबरा गया ।
(३) मूल में. मेरे सिर के दर्शनों ने मुझे घबरा दिया ।
(४) मूल में. राजा ।

(१) मूल में. न्याय बैठेगा ।
(२) मूल में. आकाश भर के नीचे के राज्य ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

बचा सकता है और वह अपनी ही इच्छा के ५ अनुसार काम करके बढ़ता जाता है। मैं सोच रहा था कि फिर क्या देखा कि एक बकरा पच्छिम दिशा से निकलकर सारी पृथिवी के ऊपर हो आया और चलते समय भूमि में पांव न छुवाया और उस बकरे की आंखों के बीच ६ एक देखने योग्य सींग था। और वह उस दो सींगवाले मेढ़े के पास जा जिस को मैं ने नदी के साम्हने खड़ा देखा था उस पर जलकर अपने ७ सारे बल से लपका। मैं ने देखा कि वह मेढ़े के निकट आकर उस पर झुंझलाया और मेढ़े को मारके उस के दोनों सींगों को तोड़ दिया और उस का साम्हना करने को मेढ़े का कुछ वश न चला सो बकरे ने उस को भूमि पर गिराकर रौंद डाला और मेढ़े का उस के हाथ से छुड़ाने-८ हारा कोई न मिला। तब बकरा अत्यन्त बड़ाई मारने लगा और जब बलवन्त हुआ तब उस का बड़ा सींग टूट गया और उसकी सन्ती देखने योग्य चार सींग निकलकर चारों ९ दिशाओं की ओर बढ़ने लगे। फिर इन में से एक सींग से एक छोटा सा सींग और निकला जो दक्खिन पूरब और शिरोमणि देश की ओर १० बहुत ही बढ़ गया। बरन वह स्वर्ग की सेना लों बढ़ गया और उस में से और तारों में से भी कितनों को भूमि पर गिराकर रौंद डाला। ११ बरन वह उस सेना के प्रधान लों भी बढ़ गया और उस का नित्य होमबलि बन्द कर दिया गया और उस का पवित्र वासस्थान गिरा १२ दिया गया। और लोगों के अपराध के कारण नित्य होमबलि के साथ सेना भी उस के हाथ में कर दिई गई और उस सींग ने सच्चाई को मिट्टी में मिला दिया और वह काम करते करते १३ कृतार्थ हो गया। तब मैं ने एक पवित्र जन को बोलते सुना फिर एक और पवित्र जन ने उस पहिले बोलनेहारे से पूछा कि नित्य होमबलि और उजड़वानेहारे अपराध के विषय में जो कुछ दर्शन देखा गया सो कब लों फलता रहेगा अर्थात पवित्रस्थान और सेना दोनों का रौंदा १४ जाना कब लों होता रहेगा। उस ने मुझ से कहा जब लों सांझ और सबेरा दो हजार तीन सौ बार न हों तब लों वह होता रहेगा तब पवित्रस्थान शुद्ध किया जाएगा॥

१५ यह बात दर्शन में देखकर मैं दानिय्येल इस के समझने का यत्न करने लगा इतने में पुरुष का रूप धरे हुए कोई मेरे सन्मुख खड़ा हुआ देख पड़ा। तब मुझे ऊलै नदी के बीच से एक १६ मनुष्य का शब्द सुन पड़ा जो पुकारके कहता था कि हे गब्रीएल उस जन को उस की देखी हुई बातें समझा। सो जहां मैं खड़ा था वहां १७ वह मेरे निकट आया और उस के आते ही मैं घबरा गया और मुंह के बल गिर पड़ा तब उस ने मुझ से कहा हे मनुष्य के संतान उन देखी हुई बातों को समझ ले क्योंकि उन का अर्थ अन्त ही के समय में फलेगा। जब वह १८ मुझ से बातें कर रहा था तब मैं अपना मुंह भूमि की ओर किये हुए भारी नींद में पड़ा पर उस ने मुझे छूकर सीधा खड़ा कर दिया। तब १९ उस ने कहा कोप भड़कने के अन्त के दिनों में जो कुछ होगा सो मैं तुझे जताता हूं क्योंकि अन्त के ठहराये हुए समय में वह सब पूरा हो जाएगा। जो दो सींगवाला मेढ़ा तू ने २० देखा उस का अर्थ मादियों और फारसियों के राज्य[1] हैं। और वह रोंआर बकरा यूनान का २१ राज्य[2] ठहरा और उस की आंखों के बीच जो बड़ा सींग निकला सो पहिला राजा ठहरा। और वह सींग जो टूट गया और उस २२ की सन्ती चार सींग जो निकले इस का अर्थ यह है कि उस जाति से चार राज्य उदय तो होंगे पर उन का बल उस का सा न होगा। और उन राज्यों के अन्तसमय में जब अपराधी २३ पूरा बल पकड़ेंगे तब क्रूरदृष्टिवाला और पहेली बूझनेहारा एक राजा उठेगा। और उस का २४ सामर्थ्य बड़ा तो होगा पर उस पहिले राजा का सा नहीं और वह अद्भुत रीति से लोगों को नाश करेगा और कृतार्थ होकर काम करता जाएगा और सामर्थियों को और पवित्र लोगों के समुदाय को नाश करेगा। और उस की चतुराई के २५ कारण उस का छल सफल होगा और वह मन में फूलकर निडर रहते हुए बहुत लोगों को नाश करेगा बरन वह सब हाकिमों के हाकिम के विरुद्ध भी खड़ा होगा पर अन्त को वह किसी के हाथ से बिना मार खाये टूट जाएगा, और सांझ और सबेरे के विषय में जो कुछ तू २६ ने देखा और सुना है सो सच बात है पर जो कुछ तू ने दर्शन में देखा है उसे बन्द रख

(१) मूल में. के राजा।
(२) मूल में. का राजा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

२७ क्योंकि वह बहुत दिनों के पीछे फलेगा। तब मुझ दानिय्येल का बल जाता रहा और मैं कुछ दिन तक बीमार पड़ा रहा तब मैं उठकर राजा का कामकाज फिर करने लगा पर जो कुछ मैं ने देखा था उस से मैं चकित रहा क्योंकि उस का कोई समझानेहारा न रहा॥

## ९. मादी

क्षयर्ष का पुत्र दारा जो कस्दियों के देश पर राजा ठहराया २ गया उसके राज्य के पहिले बरस में, मुझ दानिय्येल ने शास्त्र के द्वारा समझ लिया कि यरूशलेम की उजड़ी हुई दशा यहोवा के उस वचन के अनुसार जो यिर्मयाह नबी के पास पहुंचा था कितने बरसों के बीते पर अर्थात सत्तर बरस ३ के पीछे निपट जाएगी। तब मैं अपना मुख प्रभु परमेश्वर की ओर करके गिड़गिड़ाहट के साथ प्रार्थना करने लगा और उपवास कर टाट ४ पहिन राख में बैठकर वर मांगने लगा। मैं ने अपने परमेश्वर यहोवा से इस प्रकार प्रार्थना किई और पाप का अंगीकार किया कि हे प्रभु तू महान और भययोग्य ईश्वर है जो अपने प्रेम रखने और आज्ञा माननेहारों के साथ अपनी वाचा पालता और करुणा करता रहता ५ है। हम लोगों ने तो पाप कुटिलता दुष्टता और बलवा किया और तेरी आज्ञाओं और ६ नियमों को तोड़ दिया। और तेरे जो दास नबी लोग हमारे राजाओं हाकिमों पितरों और सब साधारण लोगों से तेरे नाम से बात ७ करते थे उन की हम ने नहीं सुनी। हे प्रभु तू धर्म्मी है और हम लोगों को आज के दिन लजाना पड़ता है अर्थात यरूशलेम के निवासी आदि सब यहूदी बरन क्या समीप क्या दूर के सब इस्राएली लोग जिन्हें तू ने उस विश्वासघात के कारण जो उन्हों ने तेरा किया था देश देश में बरबस कर दिया है उन सभों को ८ लजाना ही है। हे यहोवा हम लोगों ने जो अपने राजाओं हाकिमों और पितरों समेत तेरे विरुद्ध पाप किया है इस कारण हम को लजाना ९ पड़ता है। पर यद्यपि हम अपने परमेश्वर प्रभु से फिर गये तौभी वह दयासागर और क्षमा की १० खानि है। हम तो अपने परमेश्वर यहोवा की शिक्षा सुनने पर भी जो उस ने अपने दास नबियों से हम को सुनवा दिई उस पर नहीं ११ चले। बरन सारे इस्राएलियों ने भी तेरी व्यवस्था का उल्लंघन किया और ऐसे हट गये कि तेरी नहीं सुनी इस कारण जिस स्राप की चर्चा[1] परमेश्वर के दास मूसा की व्यवस्था में लिखी हुई है वह स्राप हम पर घट[2] गया क्योंकि हम ने उस के विरुद्ध पाप किया है। १२ सो उस ने हमारे और हमारे न्यायियों के विषय में जो वचन कहे थे उन्हें हम पर यह बड़ी विपत्ति डालकर पूरा किया है यहां लों कि जैसी विपत्ति यरूशलेम पर पड़ी है वैसी सारी धरती पर[3] और कहीं नहीं पड़ी। १३ जैसा मूसा की व्यवस्था में लिखा है वैसा ही यह सारी विपत्ति हम पर आ पड़ी है तौभी हम अपने परमेश्वर यहोवा को मनाने के लिये न तो अपने अधर्म्म के कामों से फिरे और न तेरी सत्य बातों में प्रवीणता प्राप्त १४ किई। इस कारण यहोवा ने सोच सोचकर[4] हम पर विपत्ति डाली है क्योंकि हमारे परमेश्वर यहोवा जितने काम करता है उन सभों में धर्म्मी ठहरता है पर हम ने उस की नहीं १५ सुनी। और अब हे हमारे परमेश्वर हे प्रभु तू ने तो अपनी प्रजा को मिस्र देश से बली हाथ के द्वारा निकाल लाकर अपना ऐसा बड़ा नाम किया जो आज लों प्रसिद्ध है पर हम ने पाप १६ और दुष्टता ही किई है। हे प्रभु हमारे पापों और हमारे पुरखाओं के अधर्म्म के कामों के कारण तो यरूशलेम और तेरी प्रजा की हमारे आस पास के सब लोगों की ओर से नामधराई हो रही है तौभी तू अपने सारे धर्म्म के कामों के कारण अपना कोप और जलजलाहट अपने नगर यरूशलेम पर से जो तेरे पवित्र पर्वत १७ पर बसा है उतार दे। हे हमारे परमेश्वर अपने दास की प्रार्थना और गिड़गिड़ाहट सुनकर अपने उजड़े हुए पवित्रस्थान पर अपने मुख का प्रकाश चमका हे प्रभु अपने निमित्त यह १८ कर। हे मेरे परमेश्वर कान लगाकर सुन आंखें खोलकर हमारी उजाड़ की दशा और उस नगर को भी देख जो तेरा कहलाता है क्योंकि हम जो तेरे साम्हने गिड़गिड़ाकर प्रार्थना करते हैं सो अपने धर्म्म के कामों पर नहीं तेरी

(१) मूल में. जिस स्राप और किरिया।
(२) मूल में. उंडेला।
(३) मूल में. सारे आकाश के तले।
(४) मूल में. जाग जागकर।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



बड़ी दया ही के कामों पर भरोसा रखकर करते १९ हैं। हे प्रभु सुन ले हे प्रभु पाप क्षमा कर हे प्रभु ध्यान देकर जो करना है सो कर विलम्ब न कर हे मेरे परमेश्वर तेरा नगर और तेरी प्रजा जो तेरी ही कहलाती है इस लिये अपने निमित्त ऐसा ही कर॥

२० यों मैं प्रार्थना करता और अपने और अपने इस्राएली जातिभाइयों के पाप का अंगीकार करता और अपने परमेश्वर यहोवा के सन्मुख उस के पवित्र पर्वत के लिये गिड़गिड़ाकर २१ बिनती करता ही था, कि वह पुरुष गब्रीएल जिसे मैं ने उस समय देखा था जब मुझे पहिले दर्शन हुआ उस ने वेग से उड़ने की आज्ञा पाकर सांझ के अन्नबलि के समय जब ही मैं प्रार्थना कर रहा था तब मुझ को छू लिया, २२ और मुझे समझाकर मेरे साथ बातें करने लगा और कहा हे दानिय्येल मैं अभी तुझे बुद्धि २३ और प्रवीणता देने को निकल आया हूं। जब तू गिड़गिड़ाकर बिनती करने लगा तब ही इस की आज्ञा निकली सो मैं तुझे समझाने को आया हूं क्योंकि तू अति प्रिय ठहरा सो उस विषय को समझ और दर्शन की बात का २४ अर्थ बूझ ले। तेरे लोगों और तेरे पवित्र नगर के लिये सत्तर सत्ते ठहराये गये कि उन के अन्त लों अपराध का होना बन्द हो और पापों का अन्त और अधर्म्म का प्रायश्चित्त किया जाए और युग युग की धार्म्मिकता प्रगट होए[१] और दर्शन की बात पर और नबूवत पर छाप दिई जाए और परमपवित्र का अभिषेक किया २५ जाए। सो यह जान और समझ ले कि यरूशलेम के फिर बसाने की आज्ञा के निकलने से ले अभिषिक्त प्रधान के समय लों सात सत्ते बीतेंगे फिर बासठ सत्तों के बीते पर चौक और खांई समेत वह नगर कष्ट के समय में २६ फिर बसाया जाएगा। और उन बासठ सत्तों के बीते पर अभिषिक्त पुरुष नाश किया जाएगा[२] और उस के हाथ कुछ न लगेगा और आनेहारे प्रधान की प्रजा नगर और पवित्रस्थान को नाश तो करेगी पर उस प्रधान का अन्त ऐसा होगा जैसा बाढ़ से होता है तौभी उस अन्त लों लड़ाई होती रहेगी क्योंकि उजड़ जाना २७ निश्चय करके ठाना गया है। और वह प्रधान एक सत्ते के लिये बहुतों के संग दृढ़ वाचा बांधेगा पर आधे ही सत्ते के बीतने पर वह मेलबलि और अन्नबलि को बन्द करेगा और घिनौनी वस्तुओं के कंगूरे पर उजड़वानेहारा दिखाई देगा और निश्चय से ठनी हुई समाप्ति के होने लों ईश्वर का कोप उजड़वानेहारे पर पड़ा रहेगा[१]

(१) मूल में. लायाजाए।
(२) मूल में. काटा जाएगा।

**१०.** **फारस** देश के राजा कुस्रू के राज्य के तीसरे बरस में दानिय्येल पर जो बेल्तशस्सर भी कहावता है एक बात प्रगट किई गई और यह बात सच है कि बड़ा युद्ध होगा सो उस ने इस बात को बूझ लिया और इस देखी हुई बात की समझ २ उस को आ गई। उन दिनों में दानिय्येल तीन ३ अठवारों तक शोक करता रहा। उन तीन अठवारों के पूरे होने लों मैं ने न तो स्वादिष्ट भोजन किया और न मांस वा दाखमधु अपने मुंह में छुवाया न अपनी देह में कुछ भी तेल ४ लगाया। फिर पहिले महीने के चौबीसवें दिन ५ को मैं हिद्दकेल नाम नदी के तीर पर था। तब मैं ने आंखें उठाकर क्या देखा कि सन का वस्त्र पहिने हुए और ऊपज देश के कुन्दन से कमर बान्धे हुए ६ एक पुरुष है। उस का शरीर फीरोजा सा उस का मुख बिजली सा उस की आंखें जलते हुए दीपक सी उस की बांहें और पांव चमकाये हुए पीतल के से और उस के वचनों का शब्द भीड़ का सा ७ था। उस को केवल मुझ दानिय्येल ही ने देखा और मेरे संगी मनुष्यों को उस का कुछ दर्शन न हुआ, वे बहुत ही थरथराने लगे और छिपने के ८ लिये भाग गये। सो मैं अकेला रहकर यह अद्भुत[२] दर्शन देखता रहा इस से मेरा बल जाता रहा और मेरी श्री हत हो गई और मुझ में कुछ भी ९ बल न रहा। तौभी मैं ने उस पुरुष के वचनों का शब्द सुना और जब वह शब्द मुझे सुन पड़ा तब मैं मुंह के बल गिरके भारी नींद में १० पड़ा हुआ भूमि पर औंधे मुंह था। फिर किसी ने अपना हाथ मेरी देह में छुवाया और मुझे उठाकर घुटनों और हथेलियों के बल ११ लड़खड़ाते बकैया कर दिया। तब उस ने मुझ से कहा हे दानिय्येल हे अति प्रिय पुरुष

(१) मूल में. उंडेला जाएगा।
(२) मूल में. बड़ा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



जो वचन मैं तुझ से कहना चाहता हूं सो समझ ले और सीधा खड़ा हो क्योंकि मैं अभी तेरे पास भेजा गया हूं। जब उस ने मुझ से यह वचन कहा तब मैं खड़ा तो हो गया पर थर-
१२ थराता रहा। फिर उस ने मुझ से कहा हे दानिय्येल मत डर क्योंकि जिस पहिले दिन को तू ने समझने बूझने और अपने परमेश्वर के साम्हने अपने को दीन हीन बनाने की ओर मन लगाया उसी दिन तेरे वचन सुने गये और
१३ मैं तेरे वचनों के कारण आ गया हूं। फारस के राज्य का प्रधान तो इक्कीस दिन लों मेरा साम्हना किये रहा पर मीकाएल नाम जो मुख्य प्रधानों में से है सो मेरी सहायता के लिये आया सो ऐसा होने पर फारस के राजाओं के
१४ पास मेरे रहने का प्रयोजन न रहा। और अब मैं तुझे समझाने को आया हूं कि अन्त के दिनों में तेरे लोगों की क्या दशा होगी क्योंकि जो तू ने दर्शन पाकर देखा है सो कुछ दिनों के
१५ पीछे फलेगा। जब वह मुझ से ऐसी बातें कह चुका तब मैं ने मुंह भूमि की ओर किया और
१६ चुपका रह गया। तब क्या हुआ कि मनुष्य के सन्तान के समान किसी ने मेरे होंठ छूए और मैं मुंह खोलकर बोलने लगा और जो मेरे साम्हने खड़ा था उस से कहा हे मेरे प्रभु दर्शन की बातों के कारण मुझ को पीड़ा सी उठी और
१७ मुझ में कुछ भी बल नहीं रहा। सो प्रभु का दास अपने प्रभु के साथ क्योंकर बातें कर सके क्योंकि तब से मेरी देह में न तो कुछ बल रहा
१८ और न कुछ सांस। तब मनुष्य के समान किसी ने फिर मुझे छूकर मेरा हियाव बन्धाया।
१९ और कहा हे अति प्रिय पुरुष मत डर तुझे शान्ति मिले तू दृढ़ हो और तेरा हियाव बन्धे जब उस ने यह कहा तब मैं ने हियाव बांधकर कहा हे मेरे प्रभु अब कह क्योंकि तू ने मेरा
२० हियाव बंधाया है। उस ने कहा मैं किस कारण तेरे पास आया हूं सो क्या तू जानता है अब तो मैं फारस के प्रधान से लड़ने को लौटूंगा और जब मैं निकलूंगा तब यूनान का प्रधान
२१ आएगा। और जो कुछ सच्ची बातों से भरी हुई पुस्तक में लिखा हुआ है सो मैं तुझे बताता हूं और उन प्रधानों के विरुद्ध तुम्हारे प्रधान मीकाएल को छोड़ मेरे संग स्थिर रहनेहारा

## ११.

कोई भी नहीं है। और दारा नाम मादी राजा के राज्य के पहिले बरस में उस को हियाव बंधाने और बल देने के लिये मैं ही खड़ा हो गया था॥

२ और अब मैं तुझ को सच्ची बात बताता हूं कि फारस के राज्य में अब तीन और राजा उठेंगे और चौथा राजा उन सभों से अधिक धनी होगा और जब वह धन के कारण सामर्थी होगा तब सब लोगों को यूनान के राज्य के विरुद्ध उभारेगा।
३ उस के पीछे एक पराक्रमी राजा उठकर अपना राज्य बहुत बढ़ाएगा और अपनी इच्छा के अनुसार काम किया करेगा।
४ जब वह बड़ा होगा तब उस का राज्य टूटेगा और चारों दिशाओं की ओर बटकर अलग अलग हो जाएगा और न तो उस के राज्य की शक्ति ज्यों की त्यों रहेगी न उस के वंश को कुछ मिलेगा क्योंकि उस का राज्य उखड़कर उस को छोड़ और लोगों को प्राप्त होगा।
५ तब दक्खिन देश का राजा अपने एक हाकिम समेत बल पकड़ेगा वह उस से अधिक बल पकड़कर प्रभुता करेगा यहां लों कि उस की बड़ी ही प्रभुता हो जाएगी।
६ कई बरस के बीते पर ये दोनों आपस में मिलेंगे और दक्खिन देश के राजा की बेटी उत्तर देश के राजा के पास सत्य वाचा बांधने को आएगी पर न तो उस का बाहुबल ठहरा रहेगा और न उस के पिता का बरन वह स्त्री अपने पहुंचानेहारों और जन्मानेहारे और उस समेत भी जो उन दिनों उसे संभालेगा परवश किई जाएगी।
७ फिर उस के कुल में कोई उत्पन्न होकर[१] उस के स्थान में विराजमान होके सेना समेत उत्तर के राजा के गढ़ में प्रवेश करेगा
८ और वहां उन से युद्ध करके प्रबल होगा। तब वह उन के देवताओं की ढली हुई मूरतों और सोने चांदी के मनभाऊ पात्रों को छीनकर मिस्र में ले जाएगा इस के पीछे वह कुछ बरस लों उत्तर देश के राजा की ओर से हाथ रोके
९ रहेगा। तब वह राजा दक्खिन देश के राजा के राज्य के देश में आएगा पर फिर अपने देश
१० में लौट जाएगा। तब उस के पुत्र झगड़ा मचाकर बहुत से बड़े बड़े दल इकट्ठे करेंगे तब वह उमण्डनेहारी नदी की नाईं आ देश के बीच होकर जाएगा फिर लौटता हुआ
११ अपने गढ़ लों झगड़ा मचाता जाएगा। तब

(१) मूल में, उस की साख में से।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


दक्खिन देश का राजा चिढ़ेगा और निकलकर उत्तर देश के उस राजा से युद्ध करेगा और यह राजा लड़ने के लिये बड़ी भीड़ भाड़ इकट्ठी करेगा पर वह भीड़ उस के हाथ में कर १२ दिई जाएगी। उस भीड़ को दूर करके उस का मन फूल उठेगा और वह लाखों लोगों को १३ गिराएगा पर तौभी प्रबल न होगा। क्योंकि उत्तर देश का राजा लौटकर पहिली से भी बड़ी भीड़ इकट्ठी करेगा और कई दिनों बरन बरसों के बीते पर वह निश्चय बड़ी सेना और १४ धन लिये हुए आएगा। और उन दिनों में बहुत से लोग दक्खिन देश के राजा के विरुद्ध उठेंगे बरन तेरे लोगों में से भी बलात्कारी लोग उठ खड़े होंगे जिस से इस दर्शन की बात पूरी हो १५ जाएगी पर वे ठोकर खाकर गिरेंगे। सो उत्तर देश का राजा आकर धुस बांधेगा और दृढ़ दृढ़ नगर ले लेगा और दक्खिन देश के न तो प्रधान[1] खड़े रहेंगे और न बड़े बड़े वीर न १६ किसी को खड़े रहने का बल होगा। सो उन के विरुद्ध जो आएगा वह अपनी इच्छा पूरी करेगा और उस का साम्हना करनेहारा कोई न रहेगा बरन वह हाथ में सत्यानाश लिये १७ हुए शिरोमणि देश में भी खड़ा होगा। तब वह अपने राज्य के सारे बल समेत कई सीधे लोगों को संग लिये हुए आने लगेगा और अपनी इच्छा के अनुसार काम किया करेगा और उस को एक स्त्री[2] इस लिये दिई जाएगी कि बिगाड़ी जाए पर वह स्थिर न रहेगी न १८ उस राजा की हो जाएगी। तब वह द्वीपों की ओर मुंह करके बहुतों को ले लेगा पर एक सेनापति उस की किई हुई नामधराई को मिटाएगा[3] बरन पलटाकर उसी के ऊपर लगा देगा। १९ तब वह अपने देश के गढ़ों की ओर मुंह फेरेगा और वहां ठोकर खाकर गिरेगा और उसका २० पता कहीं न रहेगा। तब उस के स्थान में ऐसा कोई उठेगा जो शिरोमणि राज्य में बरबस करनेहारों को घुमाएगा पर थोड़े दिन बीते वह कोप वा युद्ध किये विना नाश होगा। २१ फिर उस के स्थान में एक तुच्छ मनुष्य उठेगा जिस की राजप्रतिष्ठा पहिले तो न होगी तौभी वह चैन के समय आकर चिकनी चुपड़ी

(१) मूल में. बांहें। (२) मूल में. स्त्रियों की बेटी। (३) मूल मे. बन्द करेगा।

बातों के द्वारा राज्य को प्राप्त करेगा। तब उस २२ की भुजारूपी बाढ़ से लोग बरन वाचा का प्रधान भी उस के साम्हने से बहकर नाश होगा। क्योंकि वह उस के संग वाचा बांधने पर भी २३ छल करेगा और थोड़े ही लोगों को संग लिये हुए चढ़कर प्रबल होगा। चैन के समय वह २४ प्रान्त के उत्तम से उत्तम स्थानों पर चढ़ाई करेगा और जो काम न उस के पुरखा न उस के पुरखाओं के पुरखा भी करते थे सो वह करेगा और लूटी छिनी धन संपत्ति में बहुत बांटा करेगा और वह कुछ काल लों दृढ़ नगरों के लेने की कल्पना करता रहेगा। तब वह २५ दक्खिन देश के राजा के विरुद्ध बड़ी सेना लिये हुए अपने बल और हियाव को बढ़ाएगा और दक्खिन देश का राजा अत्यन्त बड़ी और सामर्थी सेना लिये हुये युद्ध तो करेगा पर ठहर न सकेगा क्योंकि लोग उस के विरुद्ध कल्पना करेंगे। बरन उस के भोजन के खानेहारे भी २६ उस को हरवाएंगे और यद्यपि उस की सेना बाढ़ की नाई चढ़ेगी तौभी उस के बहुत से लोग खेत रहेंगे। तब उन दोनों राजाओं के मन २७ बुराई करने में लगेंगे यहां लों कि वे एक ही मेज पर बैठे हुए भी आपस में झूठ बोलेंगे और इस से कुछ बन न पड़ेगा क्योंकि इन सब बातों का अन्त नियत ही समय में होनेवाला है। तब उत्तर देश का राजा बड़ी लूट लिये २८ हुए अपने देश को लौटेगा और उस का मन पवित्र वाचा के विरुद्ध उभरेगा सो वह अपनी इच्छा पूरी करके अपने देश को लौट जाएगा। नियत समय पर वह फिर दक्खिन देश की २९ ओर जाएगा पर उस अगली बार के समान इस पिछली बार उस का वस न चलेगा। क्योंकि कित्तियों के जहाज उस के विरुद्ध ३० आएंगे इस लिये वह उदास होकर लौटेगा और पवित्र वाचा पर चिढ़कर अपनी इच्छा पूरी करेगा और लौटकर पवित्र वाचा के तोड़नेहारों की सुधि लेगा। तब उस के ३१ सहायक[1] खड़े होकर दृढ़ पवित्रस्थान को अपवित्र करेंगे और नित्य होमबलि को बन्द करेंगे और उजड़वानेहारी घिनौनी वस्तु को खड़ा करेंगे। और जो लोग दुष्ट होकर उस वाचा ३२ को तोड़ेंगे उन को वह चिकनी चुपड़ी बातें

(१) मूल में. बांहें।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

उपद्रव और डकैती का धन बटोर रखते हैं सो सीधाई का काम करना जानते ही नहीं॥

११ इस कारण प्रभु यहोवा यों कहता है कि देश का घेरनेवाला एक शत्रु होगा और वह तेरा बल तोड़ेगा और तेरे भवन लूटे जाएंगे। १२ यहोवा यों कहता है कि जिस भांति चरवाहा सिंह के मुंह से दो टांगें वा कान का एक टुकड़ा छुड़ाए वैसे ही इस्राएली लोग जो शोमरोन में बिछौने के एक कोने वा रेशमी गद्दी पर १३ बैठा करते हैं छुड़ाये जाएंगे। सेनाओं के परमेश्वर प्रभु यहोवा की यह वाणी है कि सुनो और याकूब के घराने से यह बात चिताकर १४ कहो कि, जिस समय मैं इस्राएल को उस के अपराधों का दण्ड दूंगा उसी समय मैं बेतेल की वेदियों का भी दण्ड दूंगा और वेदी के १५ सींग टूटकर भूमि पर गिर पड़ेंगे। और मैं जाड़े का भवन और धूपकाल का भवन दोनों गिराऊंगा और हाथीदांत के बने भवन भी नाश होंगे और बड़े बड़े घर नाश हो जाएंगे यहोवा की यही वाणी है॥

४. हे बाशान की गायो यह वचन सुनो तुम जो शोमरोन पर्वत पर हो और कंगालों पर अंधेर करती और दरिद्रों को कुचल डालती हो और अपने अपने पति से २ कहती हो कि ला दे हम पीएं। प्रभु यहोवा अपनी पवित्रता की किरिया खाकर कहता है कि सुनो तुम पर ऐसे दिन आनेहारे हैं कि तुम कंटियाओं से और तुम्हारे संतान मछली ३ की बंसियों से खींच लिये जाएंगे। और तुम बाड़े के नाकों से होकर सीधी निकल जाओगी और हर्मोन में डाली जाओगी यहोवा की यही वाणी है॥

४ बेतेल में आकर अपराध करो गिल्गाल में आकर बहुत से अपराध करो और अपने चढ़ावे भोर भोर को और अपने दशमांश ५ तीसरे दिन में बराबर ले आया करो, और धन्यवादबलि खमीर मिलाकर चढ़ाओ और अपने स्वेच्छाबलियों की चर्चा चलाकर उन का प्रचार करो क्योंकि हे इस्राएलियो ऐसा करना तुम को भावता है प्रभु यहोवा की यही ६ वाणी है। मैं ने तो तुम्हारे सब नगरों में दान्त की सफाई करा दिई और तुम्हारे सब स्थानों में रोटी की घटी किई है तौभी तुम मेरी ओर फिरके न आये यहोवा की यही वाणी है। ७ और जब कटनी के तीन महीने रह गये तब मैं ने तुम्हारे लिये वर्षा न किई वा मैं ने एक नगर में जल बरसाकर दूसरे में न बरसाया वा एक खेत में जल बरसा और दूसरा खेत जिस ८ में न बरसा सो सूख गया। सो दो तीन नगरों के लोग पानी पीने को मारे मारे फिरते हुए एक ही नगर में आये पर तृप्त न हुए तौभी तुम मेरी ओर फिरके न आये यहोवा की यही ९ वाणी है। मैं ने तुम को लूह और गेरुई से मारा है और जब तुम्हारे बागीचे और दाख की बारियां और अंजीर और जलपाई के वृक्ष बहुत हो गये तब टिड्डियां उन्हें खा गईं तौभी तुम मेरी ओर फिरके न आये यहोवा की यही १० वाणी है। मैं ने तुम्हारे बीच मिस्र देश की सी मरी फैलाई और मैं ने तुम्हारे घोड़ों को छिनवाकर तुम्हारे जवानों को तलवार से घात करा दिया और तुम्हारी छावनी की दुर्गन्ध तुम्हारे पास पहुंचाई तौभी तुम मेरी ओर फिरके न आये यहोवा की यही वाणी ११ है। मैं ने तुम में से कई एक ऐसे उलट दिये जैसे परमेश्वर ने सदोम और अमोरा को उलट दिया था और तुम आग से निकाली हुई लुकटी के समान ठहरे तौभी तुम मेरी ओर फिरके न आये यहोवा की यही १२ वाणी है। इस कारण हे इस्राएल मैं तुझ से यह काम करूंगा और मैं जो तुझ से यह काम करूंगा सो हे इस्राएल अपने परमेश्वर के १३ साम्हने आने के लिये तैयार हो रह। देख पहाड़ों का बनानेहारा और पवन का सिरजनेहारा और मनुष्य को उस के मन का विचार बतानेहारा और भोर को अंधकार करनेहारा और पृथिवी के ऊंचे स्थानों पर चलनेहारा जो है उसी का नाम सेनाओं का परमेश्वर यहोवा है॥

५. हे इस्राएल के घराने इस विलाप के गीत के बचन सुनो जो मैं तुम्हारे २ विषय कहता हूं कि, इस्राएल की कुमारी कन्या गिर गई और फिर उठ न सकेगी वह अपनी ही भूमि पर पटक दिई गई है और उस ३ का उठानेहारा कोई नहीं। क्योंकि प्रभु यहोवा यों कहता है कि जिस नगर से हजार निकलते थे उस में इस्राएल के घराने के सौ ही बचे

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

रहेंगे और जिस से सौ निकलते थे उस में दस ४ बचे रहेंगे। यहोवा इस्राएल के घराने से यों कहता है कि मेरी खोज में लगो तब जीते ५ रहोगे। और बेतेल की खोज में न लगो न गिलगाल में प्रवेश करो न बेर्शेबा को जाओ क्योंकि गिल्गाल निश्चय बंधुआई में जाएगा ६ और बेतेल सूना पड़ेगा। यहोवा की खोज करो तब जीते रहोगे नहीं तो वह यूसुफ के घराने पर आग की नाईं भड़केगा और वह उसे भस्म करेगी और बेतेल में उस का कोई ७ बुझानेहारा न होगा। हे न्याय के बिगाड़नेहारो[1] और धर्म्म को मिट्टी में मिलानेहारो, ८ जो कचपचिया और मृगशिरा का बनानेहारा है और घोर अंधकार को दूर करके भोर का प्रकाश करता और दिन को अंधकार करके रात बना देता और समुद्र का जल स्थल के ऊपर बहा देता है उस का नाम यहोवा है, ९ वह तुरन्त ही बलवन्त को विनाश कर देता १० और गढ़ को भी सत्यानाश करता है। वे उस से बैर रखते हैं जो सभा में[2] उलहना देता है और खरी बात बोलनेहारे से घिन करते हैं। ११ तुम जो कंगालों को लताड़ा करते और भेंट कह कर उन से अन्न हर लेते हो इस लिये जो घर तुम ने गढ़े हुए पत्थरों के बनाये हैं उन में रहने न पाओगे और जो मनभावनी दाख की बारियां तुम ने लगाई हैं उन का दाखमधु पीने न १२ पाओगे। क्योंकि मैं तो जानता हूं कि तुम्हारे अपराध बहुत हैं और तुम्हारे पाप भारी हैं तुम धर्म्मी को सताते और घूस लेते और फाटक में १३ दरिद्रों का न्याय बिगाड़ते हो। समय तो बुरा है इस कारण जो बुद्धिमान हो सो ऐसे समय १४ चुपका रहे। हे लोगो बुराई को नहीं भलाई को पूछो कि तुम जीते रहो और तुम्हारा यह कहना सच ठहरे कि सेनाओं का परमेश्वर १५ यहोवा हमारे संग है। बुराई से बैर और भलाई से प्रीति रक्खो और फाटक में न्याय को स्थिर करो क्या जाने सेनाओं का परमेश्वर यहोवा यूसुफ के बचे हुओं पर अनुग्रह करे। १६ इस कारण सेनाओं का परमेश्वर प्रभु यहोवा यों कहता है कि सब चौकों में रोना पीटना होगा और सब सड़कों में लोग हाय हाय करेंगे और वे किसान विलाप करने को और जो लोग विलाप करने में निपुण हैं सो रोने पीटने को बुलाये जाएंगे। और सब दाख की १७ बारियों में रोना पीटना होगा क्योंकि यहोवा यों कहता है कि मैं तुम्हारे बीच से होकर जाऊंगा। हाय तुम पर जो यहोवा के दिन की १८ अभिलाषा करते हो यहोवा के दिन से तुम्हारा क्या लाभ होगा वह तो उजियाले का नहीं अंधियारे का दिन होगा। जैसा कोई सिंह से १९ भागे और उसे भालू मिले वा घर में आकर भीत पर हाथ टेके और सांप उस को डंसे। क्या यह सच नहीं है कि यहोवा का दिन उजि- २० याले का नहीं अंधियारे ही का होगा बरन ऐसे घोर अंधकार का जिस में कुछ भी चमक न हो॥

मैं तुम्हारे पर्वों से बैर रखता और उन्हें २१ निकम्मा जानता हूं और तुम्हारी महासभाओं से प्रसन्न न हूंगा[1]। चाहे तुम मेरे लिये होमबलि २२ और अन्नबलि चढ़ाओ पर मैं प्रसन्न न हूंगा और न तुम्हारे पोसे हुए पशुओं के मेलबलियों की ओर ताकूंगा। अपने गीतों का कोलाहल २३ मुझ से दूर करो तुम्हारी सारंगियों का सुर मैं न सुनूंगा। न्याय तो नदी की नाईं और २४ धर्म्म महानद की नाईं बहता जाए। हे इस्रा- २५ एल के घराने तुम जंगल में चालीस बरस लों पशुबलि और अन्नबलि क्या मुझी को चढ़ाते रहे। नहीं तुम तो अपने राजा का तंबू और २६ अपनी मूरतों की चरणपीठ और अपने देवता का तारा लिये फिरते रहे। इस कारण मैं तुम २७ को दमिश्क के उधर बन्धुआई में कर दूंगा सेनाओं के परमेश्वर नाम यहोवा का यही वचन है॥

**६. हाय** उन पर जो सिय्योन में सुख से रहते और उन पर जो शोमरोन के पर्वत पर निश्चिन्त रहते हैं और श्रेष्ठ जाति में प्रसिद्ध हैं जिन के पास इस्राएल का घराना आता है। कल्ने नगर को जाकर २ देखो और वहां से हमात नाम बड़े नगर को चलो फिर पलिश्तियों के गत नगर को जाओ क्या वे इन राज्यों से उत्तम हैं वा उन का देश तुम्हारे देश से कुछ बड़ा है। तुम तो बुरे दिन ३

(१) मूल में. न्याय को नागदौना बनाने।
(२) मूल में. फाटक में।

(१) मूल में. मैं न सूंघूंगा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



की चिन्ता को दूर कर देते और उपद्रव की गद्दी ४ को निकट ले आते हो। तुम हाथीदांत के पलंगों पर सोते और अपने अपने बिछौने पर पांव फैलाये सोते हो और भेड़ बकरियों में से मेम्ने और गोशालाओं में से बछड़े खाते हो, ५ और सारंगी के साथ वाहियात गीत गाते और दाऊद की नाईं भांति भांति के बाजे बुद्धि से ६ निकालते हो, और कटोरों में से दाखमधु पीते और उत्तम से उत्तम तेल लगाते हो पर वे यूसुफियों पर आनेहारी विपत्ति का हाल सुनकर शो-७ कित नहीं होते। इस कारण वे अब बन्धुआई में पहिले ही जाएंगे और जो पांव फैलाये सोते ८ थे उन की धूम जाती रहेगी। सेनाओं के परमेश्वर यहोवा की यह वाणी है कि प्रभु यहोवा ने अपनी ही किरिया खाकर कहा है कि जिस पर याकूब घमंड करता है उस से मैं घिन और उस के राजभवनों से बैर रखता हूं और मैं इस नगर को उस सब समेत जो उस में है शत्रु के ९ वश कर दूंगा। और चाहे किसी घर में दस पुरुष १० बचे रहें तौभी वे मर जाएंगे। और जब किसी का चचा जो उस का फूंकनेहारा होगा उस की हड्डियों को घर से निकालने के लिये उठाएगा और जो घर के कोने में पड़ा हो उस से कहेगा कि क्या तेरे पास और कोई है और वह कहेगा कि कोई नहीं तब वह कहेगा कि चुप रह क्योंकि यहोवा का नाम लेना नहीं चाहिये। ११ क्योंकि यहोवा की आज्ञा से बड़े घर में छेद १२ और छोटे घर में दरार होगी। क्या घोड़े चटान पर दौड़ें क्या कोई ऐसे स्थान में बैलों से जोते कि तुम लोगों ने न्याय को विष से और धर्म्म के फल को कड़ुवे फल से बदल १३ डाला हैं। तुम ऐसी वस्तु के कारण जो निरी माया है आनन्द करते हो और कहते हो कि क्या हम अपने ही यत्न से सामर्थी नहीं हो १४ गये। इस कारण सेनाओं के परमेश्वर यहोवा की यह वाणी है कि हे इस्राएल के घराने देख मैं तुम्हारे विरुद्ध एक ऐसी जाति खड़ी करूंगा जो हमात की घाटी से लेकर अराबा की नदी लों तुम को संकट में डालेगी ॥

**७. प्रभु** यहोवा ने मुझे यों दिखाया और क्या देखता हूं कि पिछली घास के उगने के पहिले दिनों में टिड्डियां बना रहा है और वह राजा की कटनी के पीछे ही की पिछली घास थी। जब वे घास खा चुकीं तब २ मैं ने कहा हे प्रभु यहोवा क्षमा कर नहीं तो याकूब ३ किस रीति ठहर सकेगा वह तो निर्बल[1] है। इस के विषय में यहोवा पछताया और कहा कि ऐसी बात न होगी ॥

४ प्रभु यहोवा ने मुझे यों दिखाया और क्या देखता हूं कि प्रभु यहोवा ने आग के द्वारा मुकद्दमा लड़ने को पुकारा सो आग से महासागर सूख गया और देश भी भस्म हुआ चाहता था। ५ तब मैं ने कहा हे प्रभु यहोवा रह जा नहीं तो याकूब किस रीति ठहर सकेगा वह तो निर्बल[1] ६ है। इस के विषय भी यहोवा पछताया और प्रभु यहोवा ने कहा कि ऐसी बात न होगी ॥

७ उस ने मुझे यों भी दिखाया कि प्रभु साहुल लगाकर बनाई हुई किसी भीत पर खड़ा है ८ और उस के हाथ में साहुल है। और यहोवा ने मुझ से कहा हे आमोस तुझे क्या देख पड़ता है मैं ने कहा एक साहुल तब प्रभु ने कहा सुन मैं अपनी प्रजा इस्राएल के बीच में साहुल ९ लगाऊंगा मैं अब उन को न छोड़ूंगा। और इसहाक के ऊंचे स्थान उजाड़ और इस्राएल के पवित्रस्थान सुनसान हो जाएंगे और मैं यारोबाम के घराने पर तलवार खींचे हुए चढ़ाई करूंगा ॥

१० तब बेतेल के याजक अमस्याह ने इस्राएल के राजा यारोबाम के पास कहला भेजा कि आमोस ने इस्राएल के घराने के बीच में तुझ से राजद्रोह की गोष्ठी किई है उस के सारे ११ वचनों को देश नहीं सह सकता। आमोस तो यों कहता है कि यारोबाम तलवार से मारा जाएगा और इस्राएल अपनी भूमि पर से १२ निश्चय बंधुआई में जाएगा। अमस्याह ने आमोस से कहा हे दर्शी यहां से निकलकर यहूदा देश में भाग जा और वहीं रोटी खाया १३ कर और वहीं नबूवत किया कर। पर बेतेल में फिर कभी नबूवत न करना क्योंकि यह राजा का पवित्रस्थान और राजपुरी है। १४ आमोस ने उत्तर देकर अमस्याह से कहा मैं न तो नबी था और न नबी का बेटा मैं गाय बैल का चरवाहा और गूलर के वृक्षों का १५ छांटनेहारा था। और यहोवा ने मुझे भेड़ बकरियों के पीछे पीछे फिरने से बुलाकर कहा जा

(१) मूल में. छोटा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१६ मेरी प्रजा इस्राएल से नबूवत कर। सो अब तू यहोवा का वचन सुन तू तो कहता है कि इस्राएल के विरुद्ध नबूवत मत कर और इस्हाक के घराने के विरुद्ध बार बार वचन मत १७ सुना[1]। इस कारण यहोवा यों कहता है कि तेरी स्त्री नगर में वेश्या हो जाएगी और तेरे बेटे बेटियां तलवार से मारी जाएंगी और तेरी भूमि डोरी डालकर बांट लिई जाएगी और तू आप अशुद्ध देश में मरेगा और इस्राएल अपनी भूमि पर से निश्चय बंधुआई में जाएगा ॥

## ८.

**प्रभु** यहोवा ने मुझ को यों दिखाया कि धूपकाल के फलों[2] से भरी २ हुई एक टोकरी है। और उस ने कहा हे आमोस तुझे क्या देख पड़ता है मैं ने कहा धूपकाल के फलों[2] से भरी एक टोकरी। यहोवा ने मुझ से कहा मेरी प्रजा इस्राएल का अन्त[3] आ गया है मैं अब उस को और न छोड़ूंगा। ३ और प्रभु यहोवा की यह वाणी है कि उस दिन राजमन्दिर में के गीत हाहाकार से बदल जाएंगे और लोथों का बड़ा ढेर लगेगा और सब स्थानों में वे चुपचाप फेंक दिई जाएंगी। ४ यह सुनो तुम जो दरिद्रों को निगलने और देश में के नम्र लोगों को नाश करने चाहते हो, ५ जो कहते हो नया चांद कब बीतेगा कि हम अन्न बेच सकें और विश्रामदिन कब बीतेगा कि हम अन्न के खत्ते खोलकर एपा को छोटा और शेकेल को भारी कर दें और छल से दण्डी ६ मारें, और कंगालों को रुपैया देकर और दरिद्रों को एक जोड़ी जूतियां देकर मोल लें और ७ निकम्मा अन्न बेचें। यहोवा जिस पर याकूब को घमण्ड करना योग्य है वही अपनी किरिया खाकर कहता है कि मैं तुम्हारे किसी काम ८ को कभी न भूलूंगा। क्या इस कारण भूमि न कांपेगी और क्या उस पर के सब रहनेहारे विलाप न करेंगे यह देश सब का सब मिस्र की नील नदी के समान होगा जो बढ़ती फिर ९ लहरें मारती और घट जाती है। प्रभु यहोवा की यह वाणी है कि उस समय मैं सूर्य्य को दोपहर के समय अस्त करूंगा और इस देश १० को दिन दुपहरी अंधियारा कर दूंगा। और मैं तुम्हारे पर्वों के उत्सव को दूर करके विलाप कराऊंगा और तुम्हारे सब गीतों को दूर करके विलाप के गीत गवाऊंगा और मैं तुम सब की कटि में टाट बंधाऊंगा और तुम सब के सिरों को मुंड़ाऊंगा और ऐसा विलाप कराऊंगा जैसा एकलौते के लिये होता है और इस का अन्त कठिन दुःख के दिन का सा होगा[1]। प्रभु यहोवा ११ की यह वाणी है कि सुनो ऐसे दिन आते हैं कि मैं इस देश में महंगी करूंगा उस में न तो अन्न की भूख और न पानी की प्यास होगी पर यहोवा के वचनों के सुनने ही की भूख प्यास होगी। और लोग यहोवा के वचन की खोज में १२ समुद्र से समुद्र लों और उत्तर से पूरब लों मारे मारे तो फिरेंगे पर उस को न पाएंगे। उस १३ समय सुन्दर कुमारियां और जवान पुरुष दोनों प्यास के मारे मूर्छा खाएंगे। जो लोग शोमरोन १४ के पापमूल देवता की किरिया खाते हैं और जो कहते हैं कि दान के[2] देवता के जीवन की सों और बेर्शेबा के पंथ की सों वे सब गिर पड़ेंगे और फिर न उठेंगे ॥

## ९.

**फिर** मैं ने प्रभु को वेदी के ऊपर खड़ा देखा और उस ने कहा खंभे की कंगनियों पर मार जिस से डेवढ़ियां हिलें और उन को सब लोगों के सिर पर गिराकर टुकड़े टुकड़े कर और जो नाश होने से बचें उन्हें मैं तलवार से घात करूंगा यहां लों कि उन में से जो भागे वह भाग न निकलेगा और जो अपने को बचाए सो बचने २ न पाएगा क्योंकि चाहे वे खोदकर अधोलोक में उतर जाएं तो वहां से मैं हाथ बढ़ाकर उन्हें लाऊंगा और चाहे वे आकाश पर चढ़ जाएं ३ तो वहां से मैं उन्हें उतार लाऊंगा। और चाहे वे कर्म्मेल में छिप जाएं पर वहां भी मैं उन्हें ढूंढ़ ढूंढ़कर पकड़ लूंगा और चाहे वे समुद्र की थाह में मेरी दृष्टि की ओट हों पर वहां मैं ४ सर्प को उन्हें डसने की आज्ञा दूंगा। और चाहे शत्रु उन्हें हांक हांककर बंधुआई में ले जाएं पर वहां भी मैं आज्ञा देकर तलवार से उन्हें घात कराऊंगा और मैं उन पर भलाई करने के लिये नहीं बुराई ही करने के लिये दृष्टि ५ रक्खूंगा। और सेनाओं के प्रभु यहोवा के

(१) मूल में. विरुद्ध मत टपका। (२) मूल में. कैस। (३) मूल में. केस। (४) मूल में. हाहाकार करेंगे।

(१) मूल में. कड़ुवा दिन। (२) मूल में. हे दान तेरे

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



स्पर्श करने से पृथिवी पिघलती है और उस के सारे रहनेहारे विलाप करते हैं और वह सब की सब मिस्र की नदी के समान हो जाती है जो बढ़ती फिर लहरें मारती और घट जाती है। ६ जो आकाश में अपनी कोठरियां बनाता और अपने आकाशमण्डल की नेव पृथिवी पर डालता और समुद्र का जल धरती पर बहा ७ देता है उसी का नाम यहोवा है। हे इस्राएलियो यहोवा की यह वाणी है कि क्या तुम मेरे लेखे कूशियों के बराबर नहीं हो क्या मैं इस्राएल को मिस्र देश से नहीं लाया और पलिश्तियों को कप्तोर से और अरामियों को ८ कीर से नहीं लाया। सुनो प्रभु यहोवा की दृष्टि इस पापमय राज्य पर लगी है और मैं इस को धरती पर से नाश करूंगा तौभी पूरी रीति से मैं याकूब के घराने को नाश न करूंगा ९ यहोवा की यही वाणी है। मेरी आज्ञा से इस्राएल का घराना सब जातियों में ऐसा चाला जाएगा जैसा अन्न चलनी में चाला जाता है पर उस में का एक भी पुष्ट दाना भूमि पर न १० गिरेगा। मेरी प्रजा में के सब पापी जो कहते हैं कि वह विपत्ति हम पर न आ पड़ेगी और न हमें घेरेगी सो तो तलवार से मारे जाएंगे॥

११ उस समय मैं दाऊद की गिरी हुई झोंपड़ी को खड़ा करूंगा और उस के बाड़े के नाकों को सुधारूंगा और उस के खण्डहरों को फेर बनाऊंगा और प्राचीन काल में जैसा वह था १२ वैसा ही उस को बना दूंगा, जिस से वे बचे हुए एदोमियों बरन सब अन्यजातियों को जो मेरी कहावती हैं अपने अधिकार में लें यहोवा जो यह काम पूरा करता है उस की यही वाणी १३ है। यहोवा की यह भी वाणी है कि सुनो ऐसे दिन आते हैं कि हल जोतते जोतते लवना आरंभ होगा और दाख रौंदते रौंदते बीज बोना आरंभ होगा[1] और पहाड़ों से नया दाखमधु टपकने लगेगा और सब पहाड़ियां पिघल १४ जाएंगी। और मैं अपनी प्रजा इस्राएल के बंधुओं को फेर ले आऊंगा और वे उजड़े हुए नगरों को सुधारकर बसेंगे और दाख की बारियां लगाकर दाखमधु पीएंगे और बगीचे १५ लगाकर फल खाएंगे। और मैं उन्हें उन्हीं की भूमि में रोपूंगा और वे अपनी भूमि में से जो मैं ने उन्हें दिई है फिर उखाड़े न जाएंगे तेरे परमेश्वर यहोवा का यही वचन है॥

(१) मूल में, हल जोतनेहारा लवनेहारे को और दाख रौंदनेहारा बीज बोनेहारे को जा लेगा।

# ओबद्याह।

ओबद्याह का दर्शन। प्रभु यहोवा ने एदोम के विषय यों कहा कि हम लोगों ने यहोवा की ओर से समाचार सुना है और एक दूत अन्यजातियों में यह कहने को भेजा गया है कि उठो हम उस २ से लड़ने को उठें। मैं तुझे जातियों में छोटा ३ करता हूं तू बहुत तुच्छ गिना जाएगा। हे ढांग की दरारों में बसनेवाले हे ऊंचे स्थान में रहनेहारे तेरे अभिमान ने तुझे धोखा दिया है तू तो मन में कहता है कि कौन मुझे भूमि पर ४ उतार देगा। पर चाहे तू उकाब की नाईं ऊंचा उड़ता हो बरन तारागण के बीच अपना घोंसला बनाये हो तौभी मैं तुझे वहां से नीचे ५ गिराऊंगा यहोवा की यही वाणी है। यदि चोर डाकू रात को तेरे पास आते (हाय तू कैसे मिटा दिया गया है) तो क्या वे चुराए हुए धन से तृप्त होकर चले न जाते और यदि दाख के तोड़नेहारे तेरे पास आते तो क्या वे ६ कहीं कहीं दाख न छोड़ जाते। पर एसाव का

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


जो कुछ है वह कैसा खोजकर निकाला गया है उस का गुप्त धन कैसा पता लगा लगाकर ७ निकाला गया है। जितने तुझ से वाचा बांधे थे सिवाने लों उन सभों ने तुझ को पहुंचवा दिया है जो लोग तुझ से मेल रखते थे वे तुझ को धोखा देकर तुझ पर प्रबल हुए हैं और जो तेरी रोटी खाते हैं वे तेरे लिये फन्दा लगाते ८ हैं उस में कुछ समझ नहीं है। यहोवा की यह वाणी है कि क्या मैं उस समय एदोम में से बुद्धिमानों को और एसाव के पहाड़ में से चतु- ९ राई को नाश न करूंगा। और हे तेमान तेरे शूरवीर का मन कच्चा हो जाएगा और यों एसाव के पहाड़ पर का हर एक पुरुष घात १० होने से नाश हो जाएगा। हे एसाव उस उप- द्रव के कारण जो तू ने अपने भाई याकूब पर किया तू लज्जा से ढंपेगा और सदा के लिये ११ नाश हो जाएगा। जिस दिन परदेशी लोग उस की धन संपत्ति छीनकर ले गये और बिराने लोगों ने उस के फाटकों से घुसकर यरूशलेम पर चिट्ठी डाली उस दिन तू पास खड़ा रहा और तू भी उन में से एक सा हुआ। १२ पर तू अपने भाई के दिन में अर्थात उस के विपत्ति के दिन में उस की ओर देखता न रहना और यहूदियों के नाश होने के दिन उन के ऊपर आनन्द न करना और उन के संकट के १३ दिन बड़ा बोल न बोलना। मेरी प्रजा की विपत्ति के दिन तू उस के फाटक से न घुसना और उस की विपत्ति के दिन उस की दुर्दशा को देखता न रहना और उस की विपत्ति के दिन उस की धन संपत्ति पर हाथ न लगाना। १४ और तिरमुहाने पर उस के भागनेहारों को मार डालने के लिये खड़ा न होना और उस के संकट के दिन उस के बचे हुओं को पकड़ा न देना। क्योंकि सारी अन्यजातियों पर यहोवा १५ के दिन का आना निकट है जैसा तू ने किया है वैसा ही तुझ से भी किया जाएगा तेरा व्यवहार लौटकर तेरे ही सिर पर पड़ेगा। जिस प्रकार तू ने मेरे पवित्र पर्वत पर १६ पिया उसी प्रकार से सारी अन्य जातियां लगातार पीती रहेंगी बरन सुड़क सुड़ककर पीएंगी और ऐसी हो जाएंगी मानो कभी हुईं ही नहीं। उस समय सिय्योन पर्वत पर बचे १७ हुए लोग रहेंगे और वह पवित्रस्थान ठहरेगा और याकूब का घराना अपने निज भागों का अधिकारी होगा। और याकूब का घराना १८ आग और यूसुफ का घराना लौ ओर एसाव का घराना खूंटी बनेगा और वे उन में आग लगाकर उन को भस्म करेंगे और एसाव के घराने का कोई न बचेगा क्योंकि यहोवा ही ने ऐसा कहा है। और दक्खिन देश के लोग एसाव १९ के पहाड़ के अधिकारी हो जाएंगे और नीचे के देश के लोग पलिश्तियों के अधिकारी होंगे और यहूदी एप्रैम और शोमरोन के दिहात को अपने भाग में लेंगे और बिन्यामीन गिलाद का अधिकारी होगा। और इस्राएलियों के २० उस दल में से जो लोग बंधुआई में जाकर कनानियों के बीच सारपत लों रहते हैं और यरूशलेमियों में से जो लोग बंन्धुआई में जाकर सपाराद में रहते हैं सो सब दक्खिन देश के नगरों के अधिकारी हो जाएंगे। और उद्धार करनेहारे एसाव के पहाड़ का २१ न्याय करने के लिये सिय्योन पर्वत पर चढ़ आएंगे और राज्य यहोवा ही का हो जाएगा॥

# योना।

**१. यहोवा** का यह बचन अमितै के पुत्र योना के पास पहुंचा २ कि। उठकर उस बड़े नगर नीनवे को जा और उस के विरुद्ध प्रचार कर क्योंकि उस की बुराई मेरी दृष्टि में बढ़ गई है[१]। पर योना ३ यहोवा के सन्मुख से तर्शीश को भाग जाने के लिये उठा और यापो नगर को जाकर

(१) मूल में. चढ़ आई है।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



तर्शीश जानेहारा एक जहाज पाया और भाड़ा दे उस पर चढ़[1] गया कि उन के साथ होकर यहोवा के सन्मुख से तर्शीश को चला जाए। ४ तब यहोवा ने समुद्र में प्रचंड बयार चलाई सो समुद्र में बड़ी आंधी उठी यहां लों कि ५ जहाज टूटा चाहता था। तब मल्लाह लोग डरकर अपने अपने देवता की दोहाई देने लगे और जहाज में जो ब्योपार की सामग्री थी उसे समुद्र में फेंकने लगे जिस से उन को कुछ कल हो जाए। योना जहाज के निचले भाग में उतरकर सो गया और भारी नींद में ६ पड़ा हुआ था। सो मांझी उस के निकट आकर कहने लगा तू भारी नींद में पड़ा हुआ क्या करता है उठ अपने देवता की दोहाई दे क्या जाने परमेश्वर हमारी चिन्ता करे कि हमारा ७ नाश न हो। फिर उन्हों ने आपस में कहा आओ हम चिट्ठी डालकर जान लें कि यह विपत्ति हम पर किस के कारण पड़ी है सो उन्हों ने चिट्ठी डाली और चिट्ठी योना के ८ नाम पर निकली। तब उन्हों ने उस से कहा हमें बता कि किस के कारण यह विपत्ति हम पर पड़ी है तेरा उद्यम क्या है और तू कहां से आया है तू किस देश और किस जाति का है। ९ उस ने उन से कहा मैं इब्री हूं और स्वर्ग का परमेश्वर यहोवा जिस ने जल स्थल दोनों १० को बनाया है उसी का भय मानता हूं। तब वे निपट डर गये और उस से कहने लगे कि तू ने यह क्या किया है क्योंकि वे इस कारण जान गये थे कि वह यहोवा के सन्मुख से भाग आया है कि उस ने उन को ऐसा बता दिया ११ था। फिर उन्हों ने उस से पूछा हम तुझ से क्या करें कि समुद्र में नीवा पड़ जाए उस समय तो १२ समुद्र की लहरें बढ़ती चली जाती थीं। उस ने उन से कहा मुझे उठाकर समुद्र में फेंक दो तब समुद्र में नीवा पड़ जाएगा क्योंकि मैं जानता हूं कि यह भारी आंधी तुम्हारे ऊपर १३ मेरे ही कारण आई है। तौभी उन मनुष्यों ने बड़े यत्न से खेया जिस से जहाज को तीर में लगाएं पर पहुंच न सके इस लिये कि समुद्र की १४ लहरें उन के विरुद्ध बढ़ती चली जाती थीं। तब उन्हों ने यहोवा को पुकारकर कहा हे यहोवा हम बिनती करते हैं कि इस पुरुष के प्राण की सन्ती हमारा नाश न होने दे और न हमें निर्दोष के खून के दोषी ठहरा क्योंकि हे यहोवा जो कुछ तेरी इच्छा थी सोई तू ने किया है। १५ तब उन्हों ने योना को उठाकर समुद्र में फेंक दिया और समुद्र में हलकोरे उठने थम गये। १६ तब उन मनुष्यों ने यहोवा का बहुत ही भय माना और उस को चढ़ावे चढ़ाये और मन्नतें मानीं। १७ यहोवा ने तो एक बड़ा सा मच्छ ठहराया कि योना को निगल ले और योना उस मच्छ के पेट में तीन दिन और तीन रात पड़ा रहा॥

(१) मूल में, उस में उतरा।

**२. तब** योना ने उस के पेट में से अपने परमेश्वर यहोवा से प्रार्थना करके कहा कि

२ मैं ने संकट में पड़े हुए यहोवा की दोहाई दिई और उस ने मेरी सुन लिई
अधोलोक के उदर में से मैं चिल्ला उठा
और तू ने मेरी सुन लिई॥

३ तू ने मुझे गहिरे सागर में समुद्र की थाह तक डाल दिया
और मैं धारों के बीच पड़ा था
तेरे उठाये हुए सारे तरंग और ढेऊ मेरे ऊपर से चलते थे॥

४ मैं ने कहा कि मैं तेरे साम्हने से निकाल दिया गया हूं
तौभी तेरे पवित्र मन्दिर की ओर फिर ताकूंगा॥

५ मैं जल से यहां लों घिरा हुआ था कि मेरा प्राण जाता था
गहिरा सागर मेरे चारों ओर था
और मेरे सिर में सिवार लिपटा हुआ था॥

६ मैं पहाड़ों की जड़ लों पहुंच गया था
मैं सदा के लिये भूमि में बन्द हो गया था
तौभी हे मेरे परमेश्वर यहोवा तू ने मेरे प्राण को गड़हे में से उठाया है॥

७ जब मैं मूर्छा खाने लगा तब मैं ने यहोवा को स्मरण किया
और मेरी प्रार्थना तेरे पास बरन तेरे पवित्र मन्दिर में पहुंच गई॥

८ जो लोग धोखे की व्यर्थ वस्तुओं पर मन लगाते हैं
सो अपने करुणानिधान को छोड़ देते हैं॥

९ पर मैं ऊंचे शब्द से धन्यवाद करके तुझे बलि चढ़ाऊंगा

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

मैं ने जो मन्नत मानी उस को पूरी करूंगा उद्धार यहोवा ही से होता है ॥
१० इस पर यहोवा ने मच्छ को आज्ञा दिई और उस ने योना को स्थल पर उगल दिया ॥

३. फिर यहोवा का यह वचन दूसरी बार योना के पास पहुंचा कि,
२ उठकर उस बड़े नगर नीनवे को जा और जो बात मैं तुझ से कहूंगा उसका उस में प्रचार
३ कर । सो योना यहोवा के कहे के अनुसार नीनवे को गया । नीनवे एक बहुत बड़ा नगर
४ था वह तीन दिन की यात्रा का था । सो योना नगर में प्रवेश करके एक दिन के मार्ग लों गया और यह प्रचार करता गया कि अब से चालीस दिन के बीते पर नीनवे उलट दिया जाएगा ।
५ तब नीनवे के मनुष्यों ने परमेश्वर के वचन की प्रतीति किई और उपवास का प्रचार किया और
६ बड़े से लेकर छोटे लों सभों ने टाट ओढ़ा । तब यह समाचार नीनवे के राजा के कान लों पहुंचा सो उस ने सिंहासन पर से उठ अपना राजकीय ओढ़ना उतारकर टाट ओढ़ लिया और
७ राख पर बैठ गया । और राजा ने प्रधानों से सम्मति लेकर नीनवे में इस आज्ञा का ढंढोरा पिटवाया कि क्या मनुष्य क्या गाय बैल क्या भेड़ बकरी क्या और और पशु कोई कुछ
८ भी न खाएं वे न खाएं न पानी पीवें । और मनुष्य और पशु दोनों टाट ओढ़ें और वे परमेश्वर की दोहाई चिल्ला चिल्लाकर दें और अपने कुमार्ग से फिरें और उस उपद्रव से जो वे करते हैं
९ फिरें । क्या जानें परमेश्वर फिरे और पछताए और उस का भड़का हुआ कोप शान्त हो जाए
१० और हम नाश न हों । तब परमेश्वर ने उन के कामों को देखा कि वे कुमार्ग से फिरे जाते हैं सो परमेश्वर ने पछताकर उनकी जो हानि करने को कहा था उस को न किया ॥

४. यह बात योना को बहुत ही बुरी लगी और उस का क्रोध
२ भड़का । और उस ने यहोवा से यह कहकर प्रार्थना किई कि हे यहोवा मेरी बिनती यह है कि जब मैं अपने देश में था तब क्या मैं यही बात न कहता था इसी कारण मैं ने तेरी आज्ञा सुनते ही तर्शीश को भागने को फुर्ती की क्योंकि मैं जानता था कि तू अनुग्रहकारी और दयालु ईश्वर और विलम्ब से कोप करनेहारा करुणानिधान और दुःख देने से पछतानेहारा
३ है । सो अब हे यहोवा मेरा प्राण ले ले क्योंकि मेरे लिये जीते रहने से मरना ही अच्छा है ।
४ यहोवा ने कहा तेरा जो क्रोध भड़का है सो
५ क्या अच्छा है । इस पर योना उस नगर से निकलकर उस की पूरब ओर बैठ गया और वहां एक छप्पर बनाकर उस की छाया में बैठा हुआ यह देखने लगा कि नगर को क्या होगा ।
६ तब यहोवा परमेश्वर ने एक रेंड़ का पेड़ उगाकर ऐसा बढ़ाया कि योना के सिर पर छाया हो जिस से उस का दुःख दूर हो सो योना उस रेंड़ के पेड़ के कारण बहुत ही आनन्दित
७ हुआ । बिहान को जब पह फटने लगी तब परमेश्वर ने एक कीड़ा ठहराया जिस ने रेंड़
८ का पेड़ ऐसा काटा कि वह सूख गया । और जब सूर्य्य उगा तब परमेश्वर ने पुरवाई बहाकर लूह चलाई और घाम योना के सिर पर ऐसा लगा कि वह मूर्छा खाने लगा और यह कहकर मृत्यु मांगी कि मेरे लिये जीते रहने से मरना
९ ही अच्छा है । परमेश्वर ने योना से कहा तेरा क्रोध जो रेंड़ के पेड़ के कारण भड़का है क्या अच्छा है उस ने कहा हां मेरा जो क्रोध भड़का है वह अच्छा ही है बरन क्रोध के मारे मरना
१० भी अच्छा होता । तब यहोवा ने कहा जिस रेंड़ के पेड़ के लिये तू ने न तो कुछ परिश्रम किया न उस को बढ़ाया और वह एक ही रात में हुआ फिर एक ही रात में नाश भी हुआ
११ उस पर तो तू ने तरस खाई है । फिर यह बड़ा नगर नीनवे जिस में एक लाख बीस हजार से अधिक मनुष्य हैं जो अपने दहिने बाएं हाथों का भेद नहीं पहिचानते और बहुत घरैले पशु भी रहते हैं उस पर क्या मैं तरस न खाऊं ॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

# मीका ।

---

**१. यहोवा** का वचन जो यहूदा के राजा योताम आहाज और हिज्किय्याह के दिनों में मीका मोरेशेती को पहुंचा जिस को उस ने शोमरोन और २ यरूशलेम के विषय में पाया। हे जाति जाति के सारे लोगो सुनो हे पृथिवी तू उस सब समेत जो तुझ में है ध्यान धर कि प्रभु यहोवा तुम्हारे विरुद्ध बरन प्रभु अपने पवित्र मन्दिर में से साक्षी हो॥

३ देखो यहोवा तो अपने स्थान में से निकलता है और उतरकर पृथिवी के ऊंचे स्थानों पर ४ चलेगा। और पहाड़ उस के नीचे ऐसे गल जाएंगे और तराई ऐसे फटेंगी जैसे मोम आग की आंच से और पानी जो घाट से नीचे बहता ५ है। यह सब याकूब के अपराध और इस्राएल के घराने के पाप के कारण से होता है याकूब का अपराध क्या है क्या शोमरोन नहीं है और यहूदा के ऊंचे स्थान क्या हैं क्या वे यरूशलेम ६ नहीं। इस कारण मैं शोमरोन को मैदान का डीह कर दूंगा और दाख की बारी ही बारी हो जाएंगी और मैं उस के पत्थरों को खड्ड में लुढ़का दूंगा और उस की नेव उघारूंगा। ७ और उस की सब खुदी हुई मूरतें टुकड़े टुकड़े किई जाएंगी और जो कुछ उस ने छिनाला करके कमाया है सो आग से भस्म किया जाएगा और उस की सब प्रतिमाओं को मैं चकनाचूर करूंगा क्योंकि छिनाले की सी कमाई से तो उस ने उन को बटोर रक्खा है और वे फिर छिनाले की सी कमाई ही हो जाएंगी॥

८ इस कारण मैं छाती पीट पीटकर हाय हाय करूंगा मैं लुटा सा और नंगा चलूंगा मैं गीदड़ों की नाईं चिल्लाऊंगा और शुतर्मुर्गों की नाईं ९ रोऊंगा। क्योंकि उस के घाव असाध्य हैं और विपत्ति यहूदा पर भी आ पड़ी बरन वह मेरे जातिभाइयों पर पड़कर यरूशलेम के फाटक १० लों पहुंच गई है। गत नगर में इस की चर्चा मत करो और कुछ भी मत रोओ बेत्लाप्रा[1] में धूलि में लोटपोट करो। हे शापीर नंगे होने ११ से लज्जित होकर निकल जा सानान[2] की रहनेहारी नहीं निकली बेतेल में रोना पीटना तुम को उस में रहने न देगा। क्योंकि मारोत की १२ रहनेहारी को कुशल की बाट जोहते जोहते पीड़ें उठती हैं इस लिये कि यहोवा की ओर से यरूशलेम के फाटक लों विपत्ति आ पहुंची है। हे लाकीश की रहनेहारी अपने रथों में १३ वेग चलनेहारे घोड़े जोत सिय्योन की प्रजा का[3] पाप उसी से आरंभ हुआ और इस्राएल के अपराध तुझी में पाये गये। इस कारण तू १४ गत के मोरेशेत को दान देकर दूर कर देगा क्योंकि अकजीब[4] के घर से इस्राएल के राजा धोखा ही खाएंगे। हे मारेशा की रहनेहारी १५ मैं फिर तुझ पर एक अधिकारी ठहराऊंगा और इस्राएल के प्रतिष्ठित लोगों को[5] अदुल्लाम में आना पड़ेगा। अपने दुलारे लड़कों के लिये १६ अपना केश कटवाकर सिर मुंड़ा बरन अपना सारा सिर गिद्ध के समान गंजा कर दे क्योंकि वे बंधुए होकर तेरे पास से चले गये हैं॥

**२. हाय** उन पर जो बिछौनों पर पड़े हुए अनर्थ कल्पना करते और दुष्ट काम बिचारते हैं और बलवन्त होने के कारण बिहान को दिन होते ही वे उस को पूरा करने पाते हैं। और वे खेतों का लालच २ करके उन्हें छीन लेते और घरों का लालच करके उन्हें ले लेते हैं और उस के घराने समेत किसी पुरुष पर और उस के निज भाग समेत किसी पुरुष पर अन्धेर करते हैं। इस कारण ३ यहोवा यों कहता है कि मैं इस कुल पर ऐसी विपत्ति डालने की कल्पना करता हूं जिसके

---

(१) अर्थात. धूलि के घर। (२) अर्थात. निकलना। (३) मूल में. सिय्योन की बेटी का। (४) अर्थात. धोखे। (५) मूल में. इस्राएल की महिमा को।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

 CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri 

नीचे से तुम अपनी गर्दन हटा न सकोगे न अपने सिर ऊंचे किये हुए चल सकोगे क्योंकि
४ विपत्ति का समय होगा । उस समय यह अत्यन्त शोक का गीत दृष्टान्त की रीति गाया जाएगा कि हम तो नाश ही नाश हो गये वह मेरे लोगों के भाग को बिगाड़ता है हाय वह उसे मुझ से कितनी ही दूर कर देता है वह
५ हमारे खेत बलवैये को दे देता है । इस कारण तेरा ऐसा कोई न होगा जो यहोवा की मण्डली
६ में चिट्ठी डालकर डोरी डाले । वे तो कहा करते हैं कि कहते न रहना वे इन के लिये कहते न
७ रहेंगे, अप्रतिष्ठा जाती न रहेगी । हे याकूब के घराने क्या यह कहा जाए कि यहोवा का आत्मा अधीर हो गया है[1] । क्या ये काम उसी के किये हुए हैं क्या मेरे वचनों से उस का भला नहीं
८ होता जो सीधाई से चलता है । पर मेरी प्रजा आज कल शत्रु बनकर मेरे विरुद्ध उठी है जो लोग निधड़क और विना लड़ाई का कुछ विचार किये चले जाते हैं उन से तुम चद्दर
९ खींच लेते हो । मेरी प्रजा में की स्त्रियों को तुम उन के सुखधामों से निकाल देते हो और उन के नन्हे बच्चों से तुम मेरी दिई हुई उत्तम
१० वस्तुएं[2] सर्वदा के लिये छीन लेते हो । उठो चले जाओ क्योंकि यह तुम्हारा विश्रामस्थान नहीं है इस का कारण वह अशुद्धता है जो
११ कठिन दुःख के साथ तुम्हारा नाश करेगी । यदि कोई झूठे आत्मा में चलता हुआ यह झूठी बात कहे कि मैं तुझ से नित्य दाखमधु और मदिरा का वचन सुनाता रहूंगा तो वही इन लोगों का नबी ठहरेगा ॥

१२ हे याकूब मैं निश्चय तुम सभों को इकट्ठा करूंगा मैं इस्राएल के बचे हुओं को निश्चय बटोरूंगा और बोस्रा की भेड़ बकरियों की नाईं एक संग रक्खूंगा उस झुण्ड की नाईं जो अच्छी चराई में हो वे मनुष्यों की बहुतायत के मारे कोला-
१३ हल करेंगे । उन के आगे बाड़े का तोड़नेहारा निकल गया सो वे भी उसे तोड़ रहे हैं और फाटक से होकर निकल जा रहे हैं उन का राजा उन के आगे और यहोवा उन के सिरे पर निकला है ॥

(१) वा. हे याकूब का घराना कहानेवाले क्या यहोवा का आत्मा अधीर हो गया है।

(२) मूल में. मेरा प्रताप ।

## ३.

और मैं ने कहा हे याकूब के प्रधानो हे इस्राएल के घराने के न्यायियो सुनो क्या न्याय का भेद जानना तुम्हारा
२ काम नहीं । तुम तो भलाई से बैर और बुराई से प्रीति रखते हो मानो तुम लोगों पर से उन की खाल और उन की हड्डियों पर से उन का
३ मांस उधेड़ लेते हो, बरन वे मेरे लोगों का मांस खा भी लेते और उन की खाल उधेड़ते वे उन की हड्डियों को हांड़ी में पकाने के लिये तोड़ डालते और उन का मांस हंडे में पकाने
४ के लिये टुकड़े टुकड़े करते हैं । वे उस समय यहोवा की दोहाई देंगे पर वह उन को न सुनेगा बरन उस समय वह उन के बुरे कामों
५ के कारण उन से मुंह फेर लेगा । यहोवा का यह वचन है जो नबी मेरी प्रजा को भटका देते हैं और अपने दांतों से काटकर शांति शांति पुकारते हैं और जो कोई उन के मुंह में कुछ नहीं देता उस के विरुद्ध युद्ध करने को तैयार
६ हो जाते हैं[1], इस कारण ऐसी रात तुम पर आएगी कि तुम को दर्शन न मिलेगा और तुम ऐसे अंधकार में पड़ोगे कि भावी न कह सकोगे और नबियों के लिये सूर्य्य अस्त होगा और
७ दिन रहते अंधियारा[2] हो जाएगा । और दर्शी लज्जित होंगे और भावी कहनेहारों के मुंह काले होंगे और वे सब के सब इस लिये अपने होंठों को ढांपेंगे कि परमेश्वर की ओर से उत्तर
८ नहीं मिलता । पर मैं तो यहोवा के आत्मा से शक्ति न्याय और पराक्रम पाकर परिपूर्ण हूं कि मैं याकूब को उस का अपराध और इस्राएल
९ को उस का पाप जता सकूं ! हे याकूब के घराने के प्रधानो हे इस्राएल के घराने के न्यायियो हे न्याय से घिन करनेहारो और सब सीधी बातों को टेढ़ी मेढ़ी करनेहारो यह बात
१० सुनो । वे तो सिय्योन को खून करके और यरूशलेम को कुटिलता करके दृढ़ करते हैं ।
११ उस के प्रधान घूस ले लेकर विचार करते और याजक दाम ले लेकर व्यवस्था देते और नबी रुपैये के लिये भावी कहते हैं और इतने पर भी वे यह कहकर यहोवा पर टेक लगाते हैं कि यहोवा हमारे बीच में तो है सो कोई
१२ विपत्ति हम पर आ न पड़ेगी । इस कारण

(१) मूल में. युद्ध पवित्र करते हो। (२) मूल में. काला ।


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

तुम्हारे हेतु सिय्योन जोतकर खेत बनाया जाएगा और यरूशलेम डीह ही डीह हो जाएगा और जिस पर्वत पर भवन बना है सो वन के ऊंचे स्थान हो जाएगा॥

४. ऐसा होगा कि अन्त के दिनों में यहोवा के भवन का पर्वत सब पहाड़ों पर दृढ़ किया जाएगा और सब पहाड़ियों से अधिक ऊंचा किया जाएगा और हर जाति के २ लोग धारा की नाईं उस की ओर चलेंगे। और बहुत जातियों के लोग जाएंगे और आपस में कहेंगे कि आओ हम यहोवा के पर्वत पर चढ़कर याकूब के परमेश्वर के भवन में जाएं तब वह हम को अपने मार्ग सिखाएगा और हम उस के पथों पर चलेंगे क्योंकि यहोवा की व्यवस्था सिय्योन से और उस का वचन यरूशलेम से निकलेगा। ३ वह बहुत देशों के लोगों का न्याय करेगा और दूर दूर लों की सामर्थी जातियों के झगड़ों को मिटाएगा सो वे अपनी तलवारें पीटकर हल के फाल और अपने भालों को हंसिया बनाएंगे तब एक जाति दूसरी जाति के विरुद्ध तलवार फिर न चलाएगी और लोग आगे को युद्ध ४ विद्या न सीखेंगे। बरन वे अपनी अपनी दाखलता और अंजीर के वृक्ष तले बैठा करेंगे और कोई उन को डर न दिखाएगा सेनाओं के ५ यहोवा ने यही वचन दिया है। सब राज्यों के लोग तो अपने अपने देवता का नाम लेकर चलते हैं पर हम लोग अपने परमेश्वर यहोवा का नाम लेकर सदा सर्वदा चलते रहेंगे॥

६ यहोवा की यह वाणी है कि उस समय मैं प्रजा में के लंगड़ानेहारों[1] और बरबस निकाले हुओं[2] को और जिन को मैं ने दुःख दिया है ७ उन को इकट्ठा करूंगा। और मैं लंगड़ानेहारों[1] को बचा रखूंगा और दूर किये हुओं[3] को एक सामर्थी जाति कर दूंगा और यहोवा उन पर सिय्योन पर्वत के ऊपर से सदा राज्य करता ८ रहेगा। और हे एदेर के गुम्मट हे सिय्योन[4] की पहाड़ी पहिली प्रभुता अर्थात यरूशलेम[5] ९ का राज्य तुझे मिलेगी। अब हे सिय्योन[6] तू क्यों चीख मारती है क्या तुझ में कोई राजा नहीं रहा क्या तुझ में का युक्ति करनेहारा नाश हुआ कि जननेहारी की सी पीड़ें तुझे उठी हैं। १० जननेहारी स्त्री की नाईं तुझे पीड़ें उठती ही रहें क्योंकि अब तू गढ़ी में से निकलकर मैदान में बसेगी बरन बाबेल लों जाएगी वहीं तू छुड़ाई जाएगी अर्थात वहीं यहोवा तुझे तेरे शत्रुओं के वश से छुड़ा लेगा। ११ और अब बहुत सी जातियां तेरे विरुद्ध इकट्ठी होकर तेरे विषय कहेंगी कि सिय्योन अपवित्र किई जाए और हम अपनी आंखों से उस को निहारें। १२ पर वे यहोवा की कल्पनाएं नहीं जानते न उस की युक्ति समझते हैं कि वह उन्हें ऐसा बटोर लेगा जैसे खलिहान में पूले बटोरे जाते हैं। १३ हे सिय्योन[1] उठ और दांव मैं तेरे सींगों को लोहे के और तेरे खुरों को पीतल के बना दूंगा और तू बहुत सी जातियों को चूरचूर करेगी और उन की कमाई यहोवा को

५. और उन की धन संपत्ति पृथिवी के प्रभु के लिये अर्पण करेगी। १ अब हे बहुत दलों की स्वामिनी[2] दल बांध बांधकर इकट्ठी हो क्योंकि उस ने हम लोगों को घेर लिया है वे इस्राएल के न्यायी के गाल पर सोंटा मारेंगे॥

२ हे बेतुलेहेम एप्राता तू ऐसा छोटा है कि यहूदा के हजारों में गिना नहीं जाता[3] तौभी तुझ में से मेरे लिये एक पुरुष निकलेगा जो इस्राएलियों में प्रभुता करनेहारा होगा और उस का निकलना प्राचीन काल से बरन अनादि काल से होता आया है। ३ इस कारण वह उन को तब लों त्यागे रहेगा जब लों जननेहारी जन न ले तब इस्राएलियों के पास उस के बचे हुए भाई लौटकर उन से मिल जाएंगे। ४ और वह खड़ा होकर यहोवा की दिई हुई शक्ति से और अपने परमेश्वर यहोवा के नाम के प्रताप से उन की चरवाही करेगा और वे बैठे रहेंगे क्योंकि अब वह पृथिवी की छोर लों महान ठहरेगा॥

५ और वह शान्ति का मूल होगा जब अश्शूरी हमारे देश पर चढ़ाई करें और हमारे राजभवनों[4] में पांव धरें तब हम उन के विरुद्ध

(१) मूल में. लंगड़ानेहारी (२) मूल में. निकाली हुई। (३) मूल में. किई हुई। (४) मूल में. सिय्योन की बेटी। (५) मूल में [illegible] की बेटी।

(१) मूल में. सिय्योन की बेटी। (२) मूल में. बेटी। (३) मूल में. तू यहूदा के हजारों में होने से छोटा है। (४) मूल में. फाटकों।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

सात चरवाहे बरन आठ प्रधान मनुष्य खड़े करेंगे। ६ और वे अश्शूर के देश को बरन बैठाव के स्थानों तक निम्रोद के देश को तलवार चला कर मार लेंगे और जब अश्शूरी लोग हमारे देश में आएं और उस के सिवाने के भीतर पांव धरें तब वही पुरुष हम को उन से बचा- ७ एगा। और याकूब के बचे हुए लोग बहुत राज्यों के बीच ऐसा काम देंगे जैसा यहोवा की ओर से पड़नेहारी ओस और घास पर की वर्षा जो किसी के लिये नहीं ठहरती और ८ मनुष्यों की बाट नहीं जोहती। और याकूब के बचे हुए लोग जातियों में और देश देश के लोगों के बीच ऐसे ठहरेंगे जैसे बनैले पशुओं में सिंह वा भेड़ बकरियों के झुंडों में जवान सिंह ठहरता है कि यदि वह उन के बीच से जाए तो लताड़ता और फाड़ता जाएगा और ९ कोई बचा न सकेगा। तेरा हाथ तेरे द्रोहियों पर पड़े और तेरे सब शत्रु नाश हो जाएं॥

१० यहोवा की यह वाणी है कि उस समय मैं तेरे घोड़ों को तेरे बीच में से नाश करूंगा ११ और तेरे रथों का विनाश करूंगा। और मैं तेरे देश में के नगरों को भी नाश करूंगा १२ और तेरे कोटों को ढा दूंगा। और मैं तेरे तन्त्र मन्त्र नाश करूंगा और तुझ में टोनहे १३ आगे न रहेंगे। और मैं तेरी खुदी हुई मूरतें और तेरी लाठें तेरे बीच में से नाश करूंगा और तू आगे को अपने हाथ की बनाई हुई १४ वस्तुओं को दण्डवत न करेगा। और मैं तेरी अशेरा नाम मूरतों को तेरी भूमि में से उखाड़ डालूंगा और तेरे नगरों का विनाश करूंगा। १५ और मैं अन्यजातियों से जो मेरा कहा नहीं मानतीं कोप और जलजलाहट के साथ पलटा लूंगा॥

## ६.

जो बात यहोवा कहता है उसे सुनो कि उठकर पहाड़ों के साम्हने वादविवाद कर और टीले भी तेरी २ सुनने पाएं। हे पहाड़ो और हे पृथिवी की अटल नेव यहोवा का वादविवाद सुनो क्योंकि यहोवा का अपनी प्रजा के साथ मुकद्दमा है और वह इस्राएल से वादविवाद करता है। ३ हे मेरी प्रजा मैं ने तेरा क्या किया और क्या करके तुझे उकता दिया है मेरे विरुद्ध साक्षी ४ दे। मैं तो तुझे मिस्र देश से निकाल ले आया और दासत्व के घर में से तुझे छुड़ा लाया और तेरी अगुवाई करने को मूसा हारून और मरियम को भेज दिया। ५ हे मेरी प्रजा स्मरण कर कि मोआब के राजा बालाक ने तेरे विरुद्ध कौन सी युक्ति किई और बोर के पुत्र बिलाम ने उस को क्या सम्मति दिई और शित्तीम से गिल्गाल लों की बातों का स्मरण कर जिस से तू यहोवा के धर्म्म के काम समझ सके। ६ मैं क्या लेकर यहोवा के सन्मुख आऊं और ऊपर रहनेहारे परमेश्वर के साम्हने झुकूं क्या मैं होमबलि के लिये एक एक बरस के बछड़े लेकर उस के ७ सन्मुख आऊं। क्या यहोवा हजारों मेढ़ों से वा तेल की लाखों नदियों से प्रसन्न होगा क्या मैं अपने अपराध के प्रायश्चित्त में अपने पहिलौठे को वा अपने पाप के बदले में अपने जन्माये ८ हुए किसी को दूं। हे मनुष्य वह तुझे बता चुका है कि अच्छा क्या है और यहोवा तुझ से इस को छोड़ क्या चाहता है कि तू न्याय से काम करे और कृपा से प्रीति रखे और अपने परमेश्वर के संग संग सिर झुकाये हुए चले॥

९ यहोवा इस नगर को पुकार रहा है और बुद्धि तेरे नाम का भय मानेगी दण्ड की और १० जो उसे दे रहा है उस की बात सुनो। क्या अब लों दुष्ट के घर में दुष्टता से पाया हुआ ११ धन और छोटा एपा घिणित नहीं हैं। क्या मैं कपट का तराजू और घटबढ़ के बटखरों की १२ थैली लेकर पवित्र ठहर सकता हूं। यहां के धनवान लोग उपद्रव का काम करते हैं और यहां के सब रहनेहारे झूठ बोलते हैं और उन के १३ मुंह से छल की बातें निकलती हैं[१]। इस कारण मैं तुझे मारते मारते बहुत ही घायल कर देता और तेरे पापों के हेतु तुझ को उजाड़ डालता १४ हूं। तू खाएगा पर तृप्त न होगा और तेरा पेट जलता रहेगा और तू अपनी संपत्ति लेकर चलेगा पर न बचा सकेगा और जो कुछ तू बचा भी १५ ले उस को मैं तलवार चलाकर लुटा दूंगा। तू बोएगा पर लवेगा नहीं तू जलपाई का तेल निकालेगा पर न लगाने पाएगा और दाख १६ रौंदेगा पर दाखमधु पीने न पाएगा। क्योंकि वे ओम्री की विधियों पर और अहाब के घराने के सब कामों पर चलते हैं और उन की युक्तियों के अनुसार तुम चलते हो इस लिये मैं तुझे

(१) मूल में उन के मुंह में उन की जीभ धोखा देनेहारी है।

CC-0 From the library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

उजाड़ूंगा और इस नगर के रहनेहारों पर हथेली बजवाऊंगा और तुम मेरी प्रजा की नामधराई सहोगे ॥

## ७.

हाय मुझ पर क्योंकि मैं उस जन के समान हो गया हूं जो धूपकाल के फल तोड़ने पर वा रही हुई दाख बीनने के समय के अन्त में आ जाए मुझे तो पक्की अंजीरों की लालसा थी पर खाने के लिये २ कोई गुच्छा नहीं रहा। भक्त लोग पृथिवी पर से नाश हो गये हैं और मनुष्यों में एक भी सीधा जन नहीं रहा वे सब के सब खून के लिये घात लगाते और जाल लगाकर अपने ३ अपने भाई का अहेर करते हैं। वे अपने दोनों हाथों से भली भांति बुराई करते हैं हाकिम तो कुछ मांगता और न्यायी घूस लेने को तैयार रहता है और रईस मन की दुष्टता वर्णन करता है इसी प्रकार से वे सब मिलकर जालसाजी ४ करते हैं। उन में से जो उत्तम से उत्तम है सो कटीली झाड़ी के समान दुःखदाई है जो सीधे से सीधा है सो कांटेवाले बाड़े से बुरा है तेरे पहरुओं का कहा हुआ दिन अर्थात तेरा दण्ड ५ आता है सो वे शीघ्र चौंधिया जाएंगे। मित्र पर विश्वास मत करो परम मित्र पर भी भरोसा मत रक्खो बरन अपनी अर्द्धांगिन[२] से भी संभाल- ६ कर बोलना। क्योंकि पुत्र पिता का अपमान करता और बेटी माता के और पतोह सास के विरुद्ध उठती है और एक एक जन के घर ही के लोग शत्रु होते हैं ॥

७ पर मैं यहोवा की ओर ताकता रहूंगा मैं अपने उद्धारकर्त्ता परमेश्वर की बाट जोहता ८ रहूंगा मेरा परमेश्वर मेरी सुनेगा। हे मेरी बैरिन मुझ पर आनन्द मत कर क्योंकि ज्यों मैं गिरूं त्योंहो उठूंगा और ज्यों मैं अंधकार में पड़ूं त्योंही यहोवा मेरे लिये ज्योति का काम ९ देगा। मैं ने जो यहोवा के विरुद्ध पाप किया इस कारण मैं तब लों उस के क्रोध को सहता रहूंगा जब लों कि वह मेरा मुकद्दमा लड़कर मेरा न्याय न चुकाएगा उस समय वह मुझे उजियाले में निकाल ले आएगा और मैं उस का धर्म्म देखूंगा। तब मेरी बैरिन जो मुझ से यह १० कहती है कि तेरा परमेश्वर यहोवा कहां रहा वह भी उसे देखेगी और लज्जा से ढंपेगी मैं अपनी आंखों से उसे देखूंगा तब वह सड़कों की कीच की नाईं लताड़ी जाएगी। तब तेरे ११ बाड़ों के बांधने का दिन आता है उस दिन सीमा बढ़ाई जाएगी। उस दिन अश्शूर से १२ और मिस्र के नगरों से और मिस्र और महानद के बीच के और समुद्र समुद्र और पहाड़ पहाड़ के बीच के देशों से लोग तेरे पास आएंगे। तौभी यह देश अपने रहनेहारों के १३ कामों के कारण उजाड़ हो रहेगा ॥

अपनी प्रजा की अर्थात अपने निज भाग १४ की भेड़ बकरियों की जो कर्म्मेल पर[१] के बन में अलग बैठती हैं तू लाठी लिये हुए चरवाही कर वे अगले दिनों की नाईं बाशान और गिलाद में चरा करें ॥

जैसे कि मिस्र देश से तेरे निकल आने के १५ दिनों में थे वैसे ही मैं उस को अद्भुत काम दिखाऊंगा। अन्यजातियां देखकर अपने सारे १६ पराक्रम के विषय लजाएंगी वह अपने मुंह को हाथ से मून्देंगी और उन के कान बहिरे हो जाएंगे। वे सर्प की नाईं मिट्टी चाटेंगी और १७ भूमि पर के रेंगनेहारे जन्तुओं की भान्ति अपने कांटों में से कांपती हुई निकलेंगी वे हमारे परमेश्वर यहोवा के पास थरथराती हुई आएंगी और तुझ से डर जाएंगी ॥

तेरे समान ऐसा ईश्वर कहां है जो अधर्म्म १८ को क्षमा करे और अपने निज भाग के बचे हुओं के अपराध से आनाकानी करे वह अपने कोप को सदा लों बनाये नहीं रहता क्योंकि वह करुणा में प्रीति रखता है। वह फिरकर हम १९ पर दया करेगा और हमारे अधर्म्म के कामों को लताड़ डालेगा तू उन के सारे पापों को गहिरे समुद्र में डाल देगा। तू याकूब के विषय में वह २० सच्चाई और इब्राहीम के विषय में वह करुणा पूरी करेगा जिस की किरिया तू हमारे पितरों से प्राचीन काल के दिनों से लेकर खाता आया है ॥

(२) मूल में. अपनी गोद में सोनेवाली।

(१) मूल में. कर्म्मेल के बीच।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

# नहूम।

**१** **नीनवे** के विषय भारी वचन। एल्कोशी नहूम के दर्शन २ की पुस्तक। यहोवा जल उठनेहारा और पलटा लेनेहारा ईश्वर है यहोवा पलटा लेनेहारा और जलजलाहट करनेहारा है यहोवा अपने द्रोहियों से पलटा लेता है और अपने शत्रुओं का पाप ३ नहीं भूलता[1]। यहोवा विलम्ब से कोप करनेहारा और बड़ा शक्तिमान है और वह दोषी को किसी प्रकार से निर्दोष न ठहराएगा यहोवा बवंडर और आंधी में होकर चलता है और ४ बादल उस के पांवों की धूलि हैं। उस के घुड़कने से महानद सूख जाते हैं और समुद्र भी निर्जल हो जाता है बाशान और कर्म्मेल कुम्हलाते और लबानोन की हरियाली जाती रहती ५ है। उस के स्पर्श से पहाड़ कांप उठते और पहाड़ियां गल जाती हैं उस के प्रताप से पृथिवी बरन जगत भर भी अपने सारे रहनेहारों समेत ६ फूल उठता है। उस के क्रोध का साम्हना कौन कर सकता है और जब उस का कोप भड़कता है तब कौन ठहर सकता उस की जलजलाहट आग की नाईं भड़काई जाती और चटानें उस ७ की शक्ति से फट फटकर गिरती हैं। यहोवा भला है संकट के दिन में वह दृढ़ गढ़ ठहरता है और ८ अपने शरणागतों की सुधि रखता है। पर वह उमण्डती हुई धारा से उस के स्थान का अन्त कर देगा और अपने शत्रुओं को खदेड़कर ९ अंधकार में भगा देगा। तुम यहोवा के विरुद्ध क्या कल्पना कर रहे हो वह तुम्हारा अन्त कर देगा विपत्ति दूसरी बार पड़ने न पाएगी। १० क्योंकि चाहे वे कांटों से उलझे हुए हों, और मदिरा के नशे में चूर भी हों[2] तौ भी वे सूखी ११ खूंटी की नाईं भस्म ही भस्म किये जाएंगे तुझ में से एक निकला है जो यहोवा के विरुद्ध कुकल्पना करता और ओछे की युक्ति बांधता है। यहोवा यों कहता है कि चाहे वे सब प्रकार १२ समर्थ और बहुत भी हों तौभी पूरी रीति से काटे जाएंगे और वह बिलाय जाएगा मैं ने तुझे दुःख दिया तो है पर फिर न दूंगा। क्योंकि १३ अब मैं उस का जूआ तेरी गर्दन पर से उतारकर तोड़ डालूंगा और तेरा बन्धन फाड़ डालूंगा। और यहोवा ने तेरे विषय में यह आज्ञा १४ दिई है कि आगे को तेरा वंश न चले मैं तेरे देवालयों में से ढली और गढ़ी हुई मूरतों को काट डालूंगा मैं तेरे लिये कबर खोदूंगा क्योंकि तू नीच है। देखो पहाड़ों पर शुभसमाचार का १५ सुनानेहारा और शान्ति का प्रचार करनेहारा आ रहा है अब हे यहूदा अपने पर्ब्ब मान और अपनी मन्नतें पूरी कर क्योंकि वह ओछा फिर कभी तेरे बीच होकर न चलेगा वह पूरी रीति से नाश हुआ है॥

**२.** **सत्यानाश** करनेहारा तेरे विरुद्ध चढ़ आया है गढ़ को दृढ़ कर मार्ग देखती हुई चौकस रह अपनी कमर कस अपना बल बढ़ा दे। क्योंकि यहोवा याकूब २ की बड़ाई इस्राएल की बड़ाई के समान ज्यों की त्यों कर देता है उजाड़नेहारों ने उन को उजाड़ तो दिया और दाखलता की डालियों को नाश किया है। उस के शूरवीरों की ढालें ३ लाल रंग से रंगी गई और उस के योद्धा लाही रंग के वस्त्र पहिने हुए हैं तैयारी के दिन रथों का लोहा आग की नाईं चमकता है और भाले[1] हिलाये जाते हैं। रथ सड़कों में बहुत वेग से ४ हांके जाते और चौकों में इधर उधर चलाये जाते हैं वे पलीतों के समान दिखाई देते हैं और उन का वेग बिजली का सा है। वह अपने ५ शूरवीरों को स्मरण करता है वे चलते चलते ठोकर खाते हैं शहरपनाह की ओर फुर्ती से जाते हैं और काठ का गुम्मट तैयार किया जाता है। नहरों के द्वार खुले जाते और राज- ६

---

(१) मूल में. अपने शत्रुओं के लिये रख छोड़ता है।
(२) मूल में. अपने पीने में खूब भीगे हैं।

(१) मूल में. सनौबर।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



७ मन्दिर गलकर बैठा जाता है। यह ठहराया गया है वह नंगी करके बंधुआई में ले लिई जाएगी और उस की दासियां छाती पीटती ८ हुई पिण्डुकों की नाईं विलाप करेंगी। नीनवे तो जब से बनी है तब से तलाव के समान है तौभी वे भागे जाते हैं और खड़े हो खड़े हो ऐसा पुकारे जाने पर भी कोई मुंह नहीं फेरता। ९ चांदी को लूटो सोने को लूटो उस के रक्खे हुए धन की बहुतायत का कुछ परिमाण नहीं और विभव की सब प्रकार की मनभावनी १० सामग्री का कुछ परिमाण नहीं। वह खाली और छूछी और सूनी हो गई है और मन कच्चा हो गया और पांव कांपते हैं और उन सभों की कटियों में बड़ी पीड़ा उठी और सभों के ११ मुख का रंग उड़ गया है। सिंहों की वह मांद और जवान सिंह के आखेट का वह स्थान कहां रहा जिस में सिंह और सिंहनी डांवरुओं १२ समेत बेखटके चलती थीं। सिंह तो अपने डांवरुओं के लिये बहुत अहेर को फाड़ता था और अपनी सिंहनियों के लिये अहेर का गला घोंट घोंटकर ले आता था और अपनी गुफाओं १३ और मान्दों को अहेर से भर लेता था। सेनाओं के यहोवा की यह वाणी है कि मैं तेरे विरुद्ध हूं और उस के रथों को भस्म करके धूंएं में उड़ा दूंगा और उस के जवान सिंह सरीखे वीर तलवार से मारे जाएंगे और मैं तेरे अहेर को पृथिवी पर से नाश करूंगा और तेरे दूतों का बोल फिर सुना न जाएगा॥

**३. हाय** उस खूनी नगरी पर वह तो छल और लूट के धन से भरी २ हुई है अहेर लूट नहीं जाती है[1]। कोड़ों की फटकार और पहियों की घड़घड़ाहट हो रही है घोड़े कूदते फांदते और रथ उछलते चलते ३ हैं। सवार चढ़ाई करते तलवारें और भाले बिजली की नाईं चमकते हैं मारे हुओं की बहुतायत और लोथों का बड़ा ढेर है मुर्दों की कुछ गिनती नहीं लोग मुर्दों से ठोकर खा ४ खाकर चलते हैं। यह सब उस अति सुन्दर वेश्या और निपुण टोनहिन के छिनाले की बहुतायत के कारण हुआ जो छिनाले के द्वारा जाति जाति के लोगों को और टोने के द्वारा

(१) मूल में, लूट हट नहीं जाती।

कुल कुल के लोगों को बेच डालती है। सेनाओं ५ के यहोवा की यह वाणी है कि मैं तेरे विरुद्ध हूं और तेरे वस्त्र को उठाकर तुझे जाति जाति के साम्हने नंगी और राज्य राज्य के साम्हने नीच करके दिखाऊंगा। और मैं तुझ पर घिनौनी ६ वस्तुएं फेंककर तुझे तुच्छ कर दूंगा और सब से तेरी हंसी कराऊंगा। और जितने तुझे देखेंगे ७ सब तेरे पास से भागकर कहेंगे कि नीनवे नाश हो गई कौन उस के कारण विलाप करे हम उस के लिये शांति देनेहारे कहां से ढूंढ़ ले आएं। क्या तू अमोन नगरी से बढ़कर है जो ८ नहरों के बीच बसी थी और उस के चारों ओर जल था और उस के धुस और शहरपनाह का काम महानद देता था। कूश और मिस्र ९ उस को अनगिनित बल देते थे पूत और लूबी तेरे सहायक थे। तौभी लोग उस को बन्धुवाई १० में ले गये और उस के नन्हे बच्चे एक सड़क के सिरे पर पटक दिये गये और उस के प्रतिष्ठित पुरुषों के लिये उन्हों ने चिट्ठी डाली और उस के सब रईस बेड़ियों से जकड़े गये। तू भी मतवाली ११ होगी तू बिलाय[1] जाएगी तू भी शत्रु के डर के मारे शरण का स्थान ढूंढ़ेगी। तेरे सब गढ़ १२ ऐसे अंजीर के वृक्षों के समान होंगे जिन में पहिले पक्के अंजीर लगे हों यदि वे हिलाये जाएं तो फल खानेहारे के मुंह में गिरेंगे। देख तेरे लोग १३ जो तेरे बीच में हैं सो लुगाई हैं तेरे देश में प्रवेश करने के मार्ग तेरे शत्रुओं के लिये बिल्कुल खुले पड़े हैं और तेरे बेण्डे आग के कौर हो गये हैं। घिर जाने के दिनों के लिये पानी भर १४ ले और कोटों को अधिक दृढ़ कर कीचड़ में आकर गारा लताड़ और भट्ठे को सजा। वहां १५ तू आग में भस्म होगी और तू तलवार से नाश हो जाएगी वह येलेक नाम टिड्डी की नाईं तुझे निगल जाएगी येलेक नाम टिड्डी के समान अर्बे नाम टिड्डी के समान अनगिनित हो जाएगी। तेरे ब्योपारी आकाश के तारागण १६ से भी अधिक अनगनित हुए टिड्डी छीलकर उड़ गई है। तेरे मुकुटधारी लोग टिड्डियों के १७ समान और तेरे सेनापति टिड्डियों के दलों के सरीखे ठहरेंगे जो जाड़े के दिन में बाड़ों पर टिकते हैं पर जब सूर्य्य दिखाई देता तब भाग जाते हैं और कोई नहीं जानता कि वे कहां

(१) मूल में, छिप।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

४ बहुत ही घायल होंगे। यहोवा की यह वाणी है कि उस समय मैं हर एक घोड़े को घबरा दूंगा और उस के सवार को बौरहा करूंगा और मैं यहूदा के घराने पर कृपादृष्टि रक्खूंगा पर अन्यजातियों के सब घोड़ों को अन्धा कर ५ डालूंगा। तब यहूदा के अधिपति सोचेंगे कि यरूशलेम के निवासी अपने परमेश्वर सेनाओं के यहोवा की सहायता से मेरे सहायक बनेंगे। ६ उस समय मैं यहूदा के अधिपतियों को ऐसा कर दूंगा जैसी लकड़ी के ढेर में आग भरी अंगेठी वा पूले में जलती हुई मशाल होती है अर्थात वे दहिने बांयें पर चारों ओर के सब लोगों को भस्म कर डालेंगे और यरूशलेम जहां अब बसी है वहीं यरूशलेम ही में बसी ७ रहेगी। और यहोवा पहिले यहूदा के तंबुओं का उद्धार करेगा कहीं ऐसा न हो कि दाऊद का घराना और यरूशलेम के निवासी अपने अपने विभव के कारण यहूदा के विरुद्ध बड़ाई ८ मारें। उस समय यहोवा यरूशलेम के निवासियों को मानो ढाल से बचा लेगा और उस समय उन में से जो ठोकर खानेहारा हो सो दाऊद के समान होगा और दाऊद का घराना परमेश्वर के समान होगा अर्थात यहोवा के उस दूत के समान जो उन के आगे आगे चलता ९ था। और उस समय मैं उन सब जातियों को जो यरूशलेम पर चढ़ाई करेंगे नाश करने का १० यत्न करूंगा। और मैं दाऊद के घराने और यरूशलेम के निवासियों पर अपना अनुग्रह करनेहारा[१] और प्रार्थना सिखानेहारा[१] आत्मा उण्डेलूंगा सो वे मुझे अर्थात जिसे उन्होंने वेधा उसे ताकेंगे और उस के लिये ऐसे रोएं पीटेंगे जैसे एकलौते पुत्र के लिये रोते पीटते हैं और ऐसा भारी शोक करेंगे जैसा पहिलौठे पर करते ११ हैं। उस समय यरूशलेम में इतना रोना पीटना होगा जैसा मगिद्दोन की तराई में के हदद्रि-१२ म्मोन में हुआ था। बरन सारे देश में विलाप एक एक कुल में अलग अलग होगा अर्थात दाऊद के घराने का कुल अलग और उन की स्त्रियां अलग नातान के घराने का कुल अलग १३ और उन की स्त्रियां अलग। लेवी के घराने का कुल अलग और उन की स्त्रियां अलग शिमीयों का कुल अलग और उन की स्त्रियां १४ अलग, निदान जितने कुल रह गये हों एक एक कुल अलग और उन की स्त्रियां अलग॥

## १३.

उसी समय दाऊद के घराने और यरूशलेम के निवासियों के लिये पाप और मलिनता धोने के निमित्त २ बहता हुआ सोता होगा। और सेनाओं के यहोवा की यह वाणी है कि उस मसय मैं इस देश में से मूरतों के नाम मिटा डालूंगा और वे फिर स्मरण में न रहेंगी और मैं नबियों और अशुद्ध आत्मा को इस देश में से निकाल ३ दूंगा। और यदि कोई फिर नबूवत करे तो उस के माता पिता जिन से वह उत्पन्न हुआ उस से कहेंगे कि तू जीता न बचेगा क्योंकि तू ने यहोवा के नाम से झूठ कहा है सो जब वह नबूवत करे तब उस के माता पिता जिन से ४ वह उत्पन्न हुआ उस को बेध डालेंगे। और उस समय नबी लोग नबूवत करते हुए अपने अपने दर्शन से लज्जित होंगे और न वे धोखा ५ देने के लिये कंबल का वस्त्र पहिनेंगे। बरन एक एक कहेगा कि मैं नबी नहीं किसान हूं ६ और लड़कपन ही से मैं औरों का दास हूं। तब उस से यह पूछा जाएगा कि तेरी छाती में ये घाव कैसे हुए[१] और वह कहेगा ये वे ही हैं जो मेरे प्रेमियों के घर में मुझे लगे हैं॥

७ सेनाओं के यहोवा की यह वाणी है कि हे तलवार मेरे ठहराये हुए चरवाहे के विरुद्ध अर्थात जो पुरुष मेरा सजाति है उस के विरुद्ध चल तू उस चरवाहे को काट तब भेड़ बकरियां तितर बितर हो जाएंगी पर बच्चों पर मैं अपने ८ हाथ फेरूंगा। यहोवा की यह भी वाणी है कि इस देश के सारे निवासियों की दो तिहाई मार डाली जाएंगी और बची हुई तिहाई उस ९ में बनी रहेगी। इस तिहाई को मैं आग में डालकर ऐसा निर्मल करूंगा जैसा रूपा निर्मल किया जाता है और ऐसा जांचूंगा जैसा सोना जांचा जाता है सो वे मुझ से प्रार्थना किया करेंगे और मैं उन की सुनूंगा मैं तो उन के विषय कहूंगा कि ये मेरी प्रजा हैं और वे मेरे विषय कहेंगे कि यहोवा हमारा परमेश्वर है॥

(१) मूल में. का (२) मूल में. ऐसे कड़वे होंगे।

(१) मूल में. तेरे हाथों के बीच ये क्या घाव हैं।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

१४. सुनो यहोवा का ऐसा एक दिन आनेहारा है कि तेरा धन २ लूटकर तेरे बीच में बांट लिया जाएगा। क्योंकि मैं सब जातियों को यरूशलेम से लड़ने के लिये इकट्ठा करूंगा और वह नगर ले लिया जाएगा और घर लूटे जाएंगे और स्त्रियां भ्रष्ट किई जाएंगी और नगर के आधे लोग बन्धुआई में जाएंगे पर प्रजा के शेष लोग नगर ही ३ में रहने पाएंगे। तब यहोवा निकलकर उन जातियों से ऐसा लड़ेगा जैसा वह संग्राम के ४ दिन में लड़ा था। और उस समय वह जलपाई के पर्वत पर जो पूरब ओर यरूशलेम के साम्हने है पांव धरेगा तब जलपाई का पर्वत पूरब से लेकर पच्छिम लों बीचों बीच से फटकर बहुत बड़ा खड्ड हो जाएगा सो आधा पर्वत उत्तर की ओर और आधा दक्खिन को ५ ओर हट जाएगा। तब तुम मेरे बनाये हुए उस खड्ड से होकर भाग जाओगे क्योंकि वह खड्ड आसेल लों पहुंचेगा बरन तुम ऐसे भागोगे जैसे उस भूईंडोल के डर से भागे थे जो यहूदा के राजा उज्जिय्याह के दिनों में हुआ था। तब मेरा परमेश्वर यहोवा आएगा और सब पवित्र ६ लोग तेरे साथ होंगे। उस समय कुछ उजियाला न रहेगा क्योंकि ज्योतिगण सिमट जाएंगे। ७ और वह एक ही दिन होगा जिसे यहोवा ही जानता है न तो दिन होगा और न रात होगी ८ पर सांझ को उजियाला होगा। और उस समय यरूशलेम से बहता हुआ जल फूट निकलेगा उस की एक शाखा पूरब के ताल और दूसरी पच्छिम के समुद्र की ओर बहेगी और धूप के दिनों में और जाड़े के दिनों में ९ बराबर बहती रहेंगी। तब यहोवा सारी पृथिवी का राजा होगा और उस समय यहोवा एक ही १० और उस का नाम एक ही माना जाएगा। गेबा से लेकर यरूशलेम की दक्खिन ओर के रिम्मोन लों सारी भूमि अराबा के समान हो जायगी और वह ऊंची होकर बिन्यामीन के फाटक से लेके पहिले फाटक के स्थान लों और कोनेवाले फाटक लों और हननेल के गुम्मट से लेकर राजा के दाखरसकुण्डों लों अपने स्थान में बसेगी। ११ और लोग उस में बसेंगे और फिर सत्यानाश का स्राप न होगा और यरूशलेम बेखटके बसी १२ रहेगी। और जितनी जातियों ने यरूशलेम से युद्ध किया हो उन सभों को यहोवा ऐसी मार से मारेगा कि खड़े खड़े उन का मांस सड़ जाएगा और उन की आंखें अपने गोलकों में सड़ जाएंगी और उन की जीभ उन के मुंह में १३ सड़ जाएगी। और उस समय यहोवा की ओर से उन में बड़ी घबराहट पैठेगी और वे एक दूसरे के हाथ को पकड़ेंगे और एक दूसरे पर १४ अपने अपने हाथ उठाएंगे। और यहूदा भी यरूशलेम में लड़ेगा और सोना चान्दी वस्त्र आदि चारों ओर की सब जातियों की धन १५ संपत्ति उस में बटोरी जाएगी। और घोड़े खच्चर ऊंट और गदहे बरन जितने पशु उन की छावनियों में होंगे सो भी ऐसी मार से मारे १६ जाएंगे। और यरूशलेम पर चढ़नेहारी सब जातियों में से जितने लोग बचे रहेंगे सो बरस बरस राजा को अर्थात सेनाओं के यहोवा को दण्डवत करने और झोंपड़ियों का पर्व मानने १७ के लिये यरूशलेम को जाया करेंगे। और पृथिवी के कुलों में से जो लोग यरूशलेम में राजा अर्थात सेनाओं के यहोवा को दण्डवत करने के लिये न जाएं उन के यहां वर्षा न १८ होगी। और यदि मिस्र का कुल वहां न जाए तो क्या उन पर वह मरी न पड़ेगी जिस से यहोवा उन जातियों को मारेगा जो झोंपड़ियों १९ का पर्व मानने के लिये न जाएं। यह मिस्र का पाप और उन सब जातियों का पाप ठहरेगा २० जो झोंपड़ियों का पर्व मानने के लिये न जाएं। उस समय घोड़ों की घंटियों पर भी यह लिखा रहेगा कि यहोवा के लिये पवित्र और यहोवा के भवन की हंड़ियां उन कटोरों के तुल्य २१ पवित्र ठहरेंगी जो वेदी के साम्हने रहते हैं। बरन यरूशलेम में और यहूदा देश में सब हंड़िया सेनाओं के यहोवा के लिये पबित्र ठहरेंगी और सब मेलबलि करनेहारे आ आकर उन हंड़ियों में मांस सिझाया करेंगे और उस समय सेनाओं के यहोवा के भवन में फिर कोई कनानी न पाया जाएगा॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

# मलाकी ।

**१. मलाकी** के द्वारा इस्राएल के विषय यहोवा का कहा हुआ भारी वचन ॥

२ यहोवा यह कहता है कि मैं ने तुम से प्रेम किया है पर तुम पूछते हो कि तू ने किस बात में हम से प्रेम किया है यहोवा की यह वाणी है कि क्या एसाव याकूब का भाई न था तौभी मैं
३ ने याकूब से प्रेम किया, पर एसाव को अप्रिय जानकर उस के पहाड़ों को उजाड़ डाला और उस के भाग को जंगल के गीदड़ों का कर दिया
४ है। एदोम तो कहता है कि हमारा देश उजड़ गया है पर हम खंडहरों को फिरकर बसाएंगे सो सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि वे तो बनाएंगे पर मैं ढा दूंगा और उन का नाम दुष्ट जाति पड़ेगा और वे ऐसे लोग कहाएंगे जिन
५ पर यहोवा सदा क्रोधित रहेगा। और तुम अपनी आंखों से यह देखकर कहोगे कि यहोवा इस्राएल को छोड़ और जातियों में भी[1] महान ठहरेगा ॥

६ पुत्र पिता का और दास स्वामी का आदर करता है सो मैं जो पिता हूं सो मेरा आदर कहां और मैं जो स्वामी हूं सो मेरा भय मानना कहां। सेनाओं का यहोवा तुम याजकों से जो मेरे नाम का अपमान करते हो यही बात पूछता है पर तुम पूछते हो कि हम ने किस बात में तेरे नाम का अपमान किया है।
७ तुम मेरी वेदी पर अशुद्ध भोजन चढ़ाते हो तौभी तुम पूछते हो कि हम किस बात में तुझे अशुद्ध ठहराते हैं इस बात में कि तुम कहते हो
८ कि यहोवा की मेज तुच्छ है। फिर जब तुम अंधे पशु को बलि करने के लिये समीप ले आते तो क्या यह बुरा नहीं और जब तुम लंगड़े वा रोगी पशु को ले आते हो तो क्या यह बुरा नहीं अपने हाकिम के पास ऐसी भेंट ले जाओ तो क्या वह तुम से प्रसन्न होगा वा तुम पर अनुग्रह करेगा सेनाओं के यहोवा का यही वचन है ॥

९ अब ईश्वर से बिनती करो कि वह हम लोगों पर अनुग्रह करे यह तुम्हारे हाथ से हुआ है क्या तुम समझते हो कि ईश्वर तुम में से किसी का पक्ष करेगा सेनाओं के यहोवा का
१० यही वचन है। भला होता कि तुम में से कोई मन्दिर के किवाड़ों को बन्द करता कि तुम मेरी वेदी पर व्यर्थ आग बारने न पाते सेनाओं के यहोवा का यह वचन है कि मैं तुम से कुछ भी सन्तुष्ट नहीं और न तुम्हारे हाथ से भेंट ग्रहण
११ करूंगा। उदयाचल से लेकर अस्ताचल लों अन्यजातियों में तो मेरा नाम बड़ा है और हर कहीं धूप और शुद्ध भेंट मेरे नाम पर चढ़ाई जाती है क्योंकि अन्यजातियों में मेरा नाम बड़ा है सेनाओं के यहोवा का यही वचन है।
१२ पर तुम लोग उस को यह कहकर अपवित्र ठहराते हो कि यहोवा की मेज अशुद्ध है और उस पर से जो भोजनवस्तु मिलती है सो तुच्छ
१३ है। फिर तुम कहते हो कि यह कैसे बड़े क्लेश का काम है और सेनाओं के यहोवा का यह वचन है कि तुम ने उस भोजनवस्तु से नाक सिकोड़ी है और चोरी के और लंगड़े और रोगी पशु की भेंट ले आते हो फिर क्या मैं ऐसी भेंट तुम्हारे हाथ से ग्रहण करूं यहोवा
१४ का यही वचन है। जिस छली के झुण्ड में नरपशु हो पर वह मन्नत मानकर प्रभु को बर्जा हुआ पशु चढ़ाए वह स्रापित है मैं तो बड़ा राजा हूं और मेरा नाम अन्यजातियों में भययोग्य है सेनाओं के यहोवा का यही वचन है ॥

**२. और** अब हे याजको यह आज्ञा तुम्हारे लिये है। यदि तुम
२ इसे न सुनो और न मन लगाकर मेरे नाम का आदर करो तो सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि मैं तुम को स्राप दूंगा और जो वस्तुएं

(१) मूल में. इस्राएल के सिवाने की परली ओर।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


मेरी आशीस से तुम्हें मिली हैं उन पर मेरा स्राप पड़ेगा बरन तुम जो मन नहीं लगाते इस कारण मेरा स्राप उनपर पड़ चुका है। ३ सुनो मैं तुम्हारे खेतों के बीज को जमने न दूंगा[1] और तुम्हारे मुंह पर तुम्हारे पर्वों के यज्ञपशुओं का मल फेंकूंगा[2] और उस के संग ४ तुम भी उठा लिये जाओगे। तब तुम जानोगे कि मैं ने तुम को यह आज्ञा इस लिये दिलाई है कि लेवी के साथ मेरी बंधी हुई वाचा बनी ५ रहे सेनाओं के यहोवा का यही वचन है। मेरी जो वाचा उस के साथ बंधी वह जीवन और शांति की है और मैं ने उन्हें उस को इस लिये दिये कि वह भय माने और उस ने मेरा भय मान भी लिया और मेरे नाम से अत्यन्त ६ भय खाता था। उस को मेरी सच्ची व्यवस्था कंठ थी और उस के मुंह से कुटिल बात न निकलती थी वह शांति और सीधाई से मेरे संग संग चलता था और बहुतों को अधर्म्म ७ से फेर लेता था। याजक को तो चाहिये कि वह अपने होंठों से ज्ञान की रक्षा करे और लोग उस के मुंह से व्यवस्था पूछें क्योंकि वह सेनाओं ८ के यहोवा का दूत है। पर तुम लोग धर्म्म के मार्ग से आप हट गये तुम ने बहुतों को भी व्यवस्था के विषय ठोकर खिलाई है तुम ने लेवी की वाचा को तोड़ दिया है सेनाओं के यहोवा ९ का यही वचन है। सो मैं ने भी तुम को सब लोगों के साम्हने तुच्छ और नीच कर दिया है क्योंकि तुम मेरे मार्गों पर नहीं चलते बरन व्यवस्था देने में मुंह देखा बिचार करते हो॥

१० क्या हम सभों का एक ही पिता नहीं क्या एक ही ईश्वर ने हम को नहीं सिरजा हम क्यों एक दूसरे का विश्वासघात करके अपने पितरों ११ की वाचा को तोड़ देते हैं। यहूदा ने विश्वासघात किया है और इस्राएल में और यरूशलेम में घिनौना काम किया गया है कैसे कि यहूदा ने बिराने देवता की कन्या से विवाह करके यहोवा के पवित्र स्थान को जो उस का प्रिय है १२ अपवित्र किया है। जो पुरुष ऐसा काम करे उस से सेनाओं का यहोवा उस के घर के रक्षक और सेनाओं के यहोवा की भेंट चढ़ानेहारे को १३ यहूदा के तंबुओं में से नाश करे। फिर तुम ने यह दूसरा काम किया है तुम ने यहोवा की वेदी को रोनेहारों और सांस भरनेहारों के आंसुओं से भिगो दिया है यहां लों कि वह तुम्हारी भेंट की ओर दृष्टि नहीं करता और न प्रसन्न होकर उस को तुम्हारे हाथ से ग्रहण करता है। तौभी तुम पूछते हो कि १४ क्यों इस कारण कि यहोवा तेरे और तेरी उस जवानी की संगिनी और ब्याही हुई स्त्री के बीच साक्षी हुआ जिस का तू ने विश्वासघात किया है। क्या उस ने एक ही को नहीं बनाया १५ तौभी शेष आत्मा उस के पास था[1] और एक ही क्यों इस लिये कि वह परमेश्वर के योग्य सन्तान चाहता था सो तुम अपने आत्मा के विषय चौकस रहो और तुम में से कोई अपनी जवानी की स्त्री से विश्वासघात न करे। क्यों- १६ कि इस्राएल का परमेश्वर यहोवा यह कहता है कि मैं स्त्रीत्याग से घिन करता हूं और उस से भी जो अपने वस्त्र पर उपद्रव करता है सो तुम अपने आत्मा के विषय में चौकस रहो सेनाओं के यहोवा का यही वचन है॥

तुम लोगों ने अपनी बातों से यहोवा को १७ उकता दिया है तौभी पूछते हो कि हम ने किस बात में उसे उकता दिया इस में कि तुम कहते हो कि जो कोई बुरा करता है सो यहोवा की दृष्टि में अच्छा लगता है और वह ऐसे लोगों से प्रसन्न रहता है वा यह कि न्यायी परमेश्वर कहां रहा॥

३. सुनो मैं अपने दूत को भेजता हूं और वह मार्ग को मेरे आगे सुधारेगा और वह प्रभु जिसे तुम ढूंढ़ते हो अचानक अपने मन्दिर में आएगा अर्थात वाचा का वह दूत जिसे तुम चाहते हो सुनो वह आता है सेनाओं के यहोवा का यही वचन है। पर २ उस के आने का दिन कौन सह सकेगा और जब वह दिखाई दे तब कौन खड़ा रह सकेगा क्योंकि वह सोनार की आग और धोबी के साबुन के समान है। और वह रूपे का तावने- ३ हारा और शुद्ध करनेहारा बन बैठेगा और लेवीयों को शुद्ध करेगा और उन को सोने रूपे की नाईं निर्मल करेगा तब वे यहोवा की भेंट

(१) मूल में. मैं तुम्हारे कारण बीज को घुड़कूंगा।
(२) मूल में. के जाऊंगा।

(१) वा. क्या एक ही पुरुष ने ऐसा किया जिस में आत्मा कुछ भी रहा था।


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



४ धर्म्म से चढ़ाएंगे। तब यहूदा और यरूशलेम में की भेंट यहोवा को ऐसी भाएगी जैसी पहिले ५ दिनों और प्राचीनकाल में भावती थी। और मैं न्याय करने को तुम्हारे निकट आऊंगा और टोनहों और व्यभिचारियों और झूठी किरिया खानेहारों के विरुद्ध और जो मजूर की मजूरी को दबाते और विधवा और बपमूए पर अंधेर करते और परदेशी का न्याय बिगाड़ते और मेरा भय नहीं मानते उन सभों के विरुद्ध मैं फुर्ती से साक्षी दूंगा सेनाओं के यहोवा का यही ६ वचन है। मैं यहोवा तो बदला नहीं इसी कारण हे याकूबियो तुम नाश नहीं हुए॥

७ अपने पुरखाओं के दिनों से तुम लोग मेरी विधियों से हटते आये हो और उन्हें पालन नहीं करते मेरी ओर फिरो तब मैं भी तुम्हारी ओर फिरूंगा सेनाओं के यहोवा का यही वचन है पर तुम पूछते हो कि हम किस बात में फिरें।

८ क्या मनुष्य परमेश्वर को झांसे देखो तुम तो मुझ को झांसते हो तौभी पूछते हो कि हम ने किस बात में तुझे झांसा है दशमांस और ९ उठाने की भेंटों में। तुम पर भारी स्राप पड़ा है क्योंकि तुम मुझे झांसते हो बरन यह सारी १० जाति ऐसा करती है। सारे दशमांस को भण्डार में ले आओ कि मेरे भवन में भोजनवस्तु रहे और सेनाओं का यहोवा यह कहता है कि ऐसा करके मुझे परखो कि मैं आकाश के झरोखे तुम्हारे लिये खोलकर तुम्हारे ऊपर ११ बेपरिमाण आशीस बरसाऊंगा कि नहीं। और मैं तुम्हारे कारण नाश करनेहारे को ऐसा घुड़कूंगा कि वह तुम्हारी भूमि की उपज नाश न करेगा और तुम्हारी दाखलताओं के फल कच्चे न गिरेंगे सेनाओं के यहोवा का यही वचन है। १२ और सारी जातियां तुम को धन्य कहेंगी क्योंकि तुम्हारा देश[१] मनोहर देश होगा सेनाओं के यहोवा का यही वचन है॥

१३ यहोवा यह कहता है कि तुम ने मेरे विरुद्ध ढिठाई की बातें कही हैं पर तुम पूछते हो कि १४ हम तेरे विरुद्ध आपस में क्या बोले हैं। तुम ने कहा है कि परमेश्वर की सेवा करनी व्यर्थ है और हम ने जो उस के सौंपे हुए कामों को पूरा किया और सेनाओं के यहोवा के डर के मारे शोक का पहिरावा पहिने हुए चले हैं इस से क्या

(१) मूल में, तुम।

लाभ हुआ। और अब हम अभिमानी लोगों १५ को धन्य कहते हैं क्योंकि दुराचारी तो बन गये हैं बरन वे परमेश्वर की परीक्षा करने पर भी बच गये हैं। तब यहोवा का भय माननेहारे १६ आपस में बातें करते थे और यहोवा ध्यान धरकर उन की सुनता था और जो यहोवा का भय मानते और उस के नाम का संमान करते थे उन के स्मरण के निमित्त उस के साम्हने एक पुस्तक लिखी जाती थी। सो १७ सेनाओं का यहोवा यह कहता है कि जो दिन मैं ने ठहराया है उस दिन वे लोग मेरे बरन मेरा निज धन ठहरेंगे और मैं उन से ऐसी कोमलता करूंगा जैसी कोई अपने सेवा करनेहारे पुत्र से करे। तब तुम फिरकर धर्म्मी १८ और दुष्ट का भेद अर्थात जो परमेश्वर की सेवा करता है और जो उस की सेवा नहीं करता उन दोनों का भेद पहिचान सकोगे। क्योंकि

## ४.

१ सुनो वह धधकते भट्ठे का सा दिन आता है तब सब अभिमानी और सब दुराचारी लोग अनाज की खूंटी बन जाएंगे और उस आनेहारे दिन में वे ऐसे भस्म हो जाएंगे कि उन का पता तक न रहेगा[१] सेनाओं के यहोवा का यही वचन है। पर तुम्हारे लिये २ जो मेरे नाम का भय मानते हो धर्म्म का सूर्य्य उदय होगा और उस की किरणों के द्वारा से तुम चंगे हो जाओगे[२] और निकलकर पाले हुए बछड़ों की नाईं कूदो फांदोगे। तब ३ तुम दुष्टों को लताड़ डालोगे अर्थात मेरे उस ठहराये हुए दिन में वे तुम्हारे पांवों के नीचे की राख बन जाएंगे सेनाओं के यहोवा का यही वचन है॥

४ मेरे दास मूसा की व्यवस्था अर्थात जो जो विधि और नियम मैं ने सारे इस्राएलियों के लिये उस को होरेब में दिये थे उन को स्मरण रक्खो। सुनो यहोवा के उस बड़े और भयानक ५ दिन के आने से पहिले मैं तुम्हारे पास एलिय्याह नबी को भेजूंगा। और वह पितरों[३] ६ के मन को उन के पुत्रों की ओर और पुत्रों के मन को उन के पितरों[३] की ओर फेरेगा ऐसा न हो कि मैं आकर पृथिवी को सत्यानाश करूं॥

(१) मूल में, उन की न जड़ न डालियां छोड़ेगा।
(२) मूल में, उस के पंखों में चंगापन।
(३) वा, माता पिता।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

THE

# NEW TESTAMENT

IN HINDI

# धर्म्मपुस्तक का अन्तभाग

अर्थात

मत्ती औ मार्क औ लूक औ योहन रचित

## प्रभु यीशु ख्रीष्ट का सुसमाचार।

और

प्रेरितों की क्रियाओं का बृत्तान्त।

और

धर्म्मोपदेश और भविष्यद्वाक्य की पत्रियां।

जो

यूनानी भाषा से हिन्दी में किये गये हैं।

श्रीलक्ष्मीधर - विद्यामन्दिर,
देवप्रयाग ( गढ़वाल-हिमालय )
व्यवस्थापक- पं. चक्रधरजोशी

BRITISH AND FOREIGN BIBLE SOCIETY
(NORTH INDIA AUXILIARY)
ALLAHABAD
1918

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

# मत्ती रचित सुसमाचार।

१. इब्राहीम के सन्तान दाऊद के सन्तान यीशु ख्रीष्ट की
२ वंशावलि। इब्राहीम का पुत्र इसहाक इसहाक का पुत्र याकूब याकूब के पुत्र यिहूदा और उस
३ के भाई हुए। तामर से यिहूदा के पुत्र पेरस और जेरह हुए पेरस का पुत्र हिस्रोन हिस्रोन
४ का पुत्र अराम। अराम का पुत्र अम्मीनादब अम्मीनादब का पुत्र नहशोन नहशोन का पुत्र
५ सलमोन। राहब से सलमोन का पुत्र बोअस हुआ रूत से बोअस का पुत्र ओबेद हुआ ओबेद
६ का पुत्र यिशी। यिशी का पुत्र दाऊद राजा ऊरियाह की बिधवा से दाऊद राजा का पुत्र
७ सुलेमान हुआ। सुलेमान का पुत्र रिहबुआम रिहबुआम का पुत्र अबियाह अबियाह का पुत्र
८ आसा। आसा का पुत्र यिहोशाफट यिहोशाफट का पुत्र यिहोराम यिहोराम का सन्तान उज्जियाह।
९ उज्जियाह का पुत्र योथम योथम का पुत्र आहस
१० आहस का पुत्र हिजकियाह। हिजकियाह का पुत्र मनस्सी मनस्सी का पुत्र आमोन आमोन
११ का पुत्र योशियाह। बाबुल नगर को जाने के समय में योशियाह के सन्तान यिखनियाह और
१२ उस के भाई हुए। बाबुल को जाने के पीछे यिखनियाह का पुत्र शलतिएल शलतिएल का
१३ पुत्र जिरुबाबुल। जिरुबाबुल का पुत्र अबीहूद अबीहूद का पुत्र इलियाकीम इलियाकीम का पुत्र
१४ असोर। असोर का पुत्र सादोक सादोक का पुत्र
१५ आखीम आखीम का पुत्र इलीहूद। इलीहूद का पुत्र इलियाजर इलियाजर का पुत्र मत्तान
१६ मत्तान का पुत्र याकूब। याकूब का पुत्र यूसफ जो मरियम का स्वामी था जिस से यीशु जो ख्रीष्ट
१७ कहावता है उत्पन्न हुआ। सो सब पीढ़ियां इब्राहीम से दाऊद लों चौदह पीढ़ी और दाऊद से बाबुल को जाने लों चौदह पीढ़ी और बाबुल को जाने के समय से ख्रीष्ट लों चौदह पीढ़ी थीं॥

१८ यीशु ख्रीष्ट का जन्म इस रीति से हुआ, उस की माता मरियम की यूसफ से मंगनी हुई थी पर उन के एकट्ठे होने के पहिले वह देख पड़ी
१९ कि पवित्र आत्मा से गर्भवती है। तब उस के स्वामी यूसफ ने जो धर्म्मी मनुष्य था और उस पर प्रगट में कलंक लगाने नहीं चाहता था उसे चुपके से त्यागने की इच्छा किई। जब वह
२० इन बातों की चिन्ता करता था देखो परमेश्वर के एक दूत ने स्वप्न में उसे दर्शन दे कहा हे दाऊद के सन्तान यूसफ तू अपनी स्त्री मरियम को अपने यहां लाने से मत डर क्योंकि उस को जो गर्भ रहा है सो पवित्र आत्मा से है।
२१ वह पुत्र जनेगी और तू उस का नाम यीशु रखना क्योंकि वह अपने लोगों को उन के पापों
२२ से बचावेगा। यह सब इस लिये हुआ कि जो बचन परमेश्वर ने भविष्यद्वक्ता के द्वारा से कहा
२३ था सो पूरा होवे। कि देखो कुंवारी गर्भवती होगी और पुत्र जनेगी और वे उस का नाम इम्मानुएल रखेंगे जिस का अर्थ यह है ईश्वर
२४ हमारे संग। तब यूसफ ने नींद से उठके जैसा परमेश्वर के दूत ने उसे आज्ञा दिई थी वैसा किया और अपनी स्त्री को अपने यहां लाया।
२५ परन्तु जब लों वह अपना पहिलौठा पुत्र न जनी तब लों उस को न जाना और उस ने उस का नाम यीशु रखा॥

२. हेरोद राजा के दिनों में जब यिहूदिया देश के बैतलहम नगर में यीशु का जन्म हुआ तब देखो पूर्ब से कितने ज्योतिषी यिरूशलीम नगर में आये।
२ और बोले यिहूदियों का राजा जिस का जन्म हुआ है कहां है क्योंकि हम ने पूर्ब में उस का तारा देखा है और उस को प्रणाम करने आये
३ हैं। यह सुनके हेरोद राजा और उस के साथ
४ सारे यिरूशलीम के निवासी घबरा गये। और उस ने लोगों के सब प्रधान याजकों और अध्यापकों को एकट्ठे कर उन से पूछा ख्रीष्ट
५ कहां जन्मेगा। उन्हों ने उस से कहा यिहूदिया के बैतलहम नगर में क्योंकि भविष्यद्वक्ता के
६ द्वारा यूं लिखा गया है। कि हे यिहूदा देश के बैतलहम तू किसी रीति से यहूदा की राजधानियों में सब से छोटी नहीं है क्योंकि तुझ में से एक अधिपति निकलेगा जो मेरे इस्रायेली लोग का चरवाहा होगा।
७ तब हेरोद ने ज्योतिषियों को चुपके से बुलाके उन्हें यत्न से पूछा कि तारा किस समय दिखाई दिया।
८ और उस ने यह कहके उन्हें बैतलहम भेजा कि

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

जाके उस बालक के विषय में यत्न से बूझो और जब उसे पावो तब मुझे संदेश देओ कि ९ मैं भी जाके उस को प्रणाम करूं। वे राजा की सुनके चले गये और देखो तो तारा उन्हों ने पूर्व्व में देखा था सो उन के आगे आगे चला यहां लों कि जहां बालक था उस के स्थान के १० ऊपर पहुंचके ठहर गया। वे उस तारे को देखके ११ अत्यन्त आनन्दित हुए। और घर में पहुंचके उन्हों ने बालक को उस की माता मरियम के संग देखा और दण्डवत कर उसे प्रणाम किया और अपनी संपत्ति खोलके उस को सोना १२ और लोबान और गन्धरस भेंट चढ़ाई। और स्वप्न में ईश्वर से यह आज्ञा पाके कि हेरोद के पास मत फिर जाओ वे दूसरे मार्ग से अपने देश को चले गये॥

१३ उन के जाने के पीछे देखो परमेश्वर के एक दूत ने स्वप्न में यूसफ को दर्शन दे कहा उठ बालक और उस की माता को लेके मिसर देश को भाग जा और जब लों मैं तुझे न कहूं तब लों वहीं रह क्योंकि हेरोद नाश करने के लिये १४ बालक को ढूंढेगा। वह उठ रात ही को बालक और उस की माता को लेके मिसर को चला १५ गया। और हेरोद के मरने लों वहीं रहा कि जो बचन परमेश्वर ने भविष्यद्वक्ता के द्वारा से कहा था कि मैं ने अपने पुत्र को मिसर में से बुलाया सो पूरा होवे॥

१६ जब हेरोद ने देखा कि ज्योतिषियों ने मुझ से ठट्ठा किया है तब अति क्रोधित हुआ और लोगों को भेजके जिस समय को उस ने ज्योतिषियों से यत्न से पूछा था उस समय के अनुसार बैतलहम में और उस के सारे सिवानों में के सब बालकों को जो दो बरस के और दो १७ बरस से छोटे थे मरवा डाला। तब जो बचन यिरमियाह भविष्यद्वक्ता ने कहा था सो पूरा १८ हुआ। कि रामा नगर में एक शब्द अर्थात हाहाकार और रोना और बड़ा बिलाप सुना गया राहेल अपने बालकों के लिये रोती थी और शान्त होने न चाहती थी क्योंकि वे नहीं हैं॥

१९ हेरोद के मरने के पीछे देखो परमेश्वर के एक दूत ने मिसर में यूसफ को स्वप्न में दर्शन २० दे कहा। उठ बालक और उस की माता को लेके इस्रायेल देश को जा क्योंकि जो लोग बालक २१ का प्राण लेने चाहते थे सो मर गये हैं। तब वह उठ बालक और उस की माता को लेके २२ इस्रायेल देश में आया। परन्तु जब उस ने सुना कि अर्खिलाव अपने पिता हेरोद के स्थान में यिहूदिया का राजा हुआ है तब वहां जाने से डरा और स्वप्न में ईश्वर से आज्ञा पाके गालील के सिवानों में गया। और नासरत २३ नाम एक नगर में आके बास किया कि जब बचन भविष्यद्वक्ताओं से कहा गया था कि वह नासरी कहावेगा सो पूरा होवे॥

**३.** उन दिनों में योहन बपतिसमा देने हारा आके यिहूदिया के जंगल में उपदेश करने लगा। और कहने लगा कि २ पश्चात्ताप करो क्योंकि स्वर्ग का राज्य निकट आया है। यह वही है जिस के विषय में ३ यिशैयाह भविष्यद्वक्ता ने कहा किसी का शब्द हुआ जो जंगल में पुकारता है कि परमेश्वर का पंथ बनाओ उस के राजमार्ग सीधे करो। इस योहन का बस्त्र ऊंट के रोम का था और ४ उस की कटि में चमड़े का पटुका बंधा था और उस का भोजन टिड्डियां और बन मधु था। तब यिरूशलीम के और सारे यहूदिया के और ५ यर्दन नदी के आसपास सारे देश के रहनेहारे उस पास निकल आये। और अपने अपने ६ पापों को मानके यर्दन में उस से बपतिसमा लिया॥

जब उस ने बहुतेरे फरीशियों और सदूकियों ७ को उस से बपतिसमा लेने को आते देखा तब उन से कहा हे सांपों के बंश किस ने तुम्हें आनेवाले क्रोध से भागने को चिताया है। पश्चात्ताप के ८ योग्य फल लाओ। और अपने अपने मन में यह ९ चिन्ता मत करो कि हमारा पिता इब्राहीम है क्योंकि मैं तुम से कहता हूं कि ईश्वर इन पत्थरों से इब्राहीम के लिये सन्तान उत्पन्न कर सकता है। और अब भी कुल्हाड़ी पेड़ों की जड़ पर १० लगी है इस लिये जो जो पेड़ अच्छा फल नहीं फलता है सो काटा जाता और आग में डाला जाता है। मैं तो तुम्हें पश्चात्ताप के लिये जल ११ से बपतिसमा देता हूं परन्तु जो मेरे पीछे आता है सो मुझ से अधिक शक्तिमान है मैं उस की जूतियां उठाने के योग्य नहीं वह तुम्हें पवित्र आत्मा से और आग से बपतिसमा देगा। उस १२ का सूप उस के हाथ में है और वह अपना खलिहान शुद्ध करेगा और अपने गेहूं

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

को खत्ते में एकट्ठा करेगा परन्तु भूसी को उस आग से जो नहीं बुझती है जलावेगा॥

१३ तब यीशु योहन से बपतिसमा लेने को उस १४ पास गालील से यर्दन के तीर पर आया। परन्तु योहन यह कहके उसे बर्जने लगा कि मुझे आप के हाथ से बपतिसमा लेना अवश्य है और क्या १५ आप मेरे पास आते हैं। यीशु ने उस को उत्तर दिया कि अब ऐसा होने दे क्योंकि इसी रीति से सब धर्म्म को पूरा करना हमें चाहिये तब १६ उस ने होने दिया। यीशु बपतिसमा लेके तुरन्त जल से ऊपर आया और देखो उस के लिये स्वर्ग खुल गया और उस ने ईश्वर के आत्मा को कपोत की नाईं उतरते और अपने १७ ऊपर आते देखा। और देखो यह आकाशवाणी हुई कि यह मेरा प्रिय पुत्र है जिस से मैं अति प्रसन्न हूं॥

**४. तब** आत्मा यीशु को जंगल में ले गया कि शैतान से उस की परीक्षा २ किई जाय। वह चालीस दिन और चालीस ३ रात उपवास पीछे भूखा हुआ। तब परीक्षा करनेहारे ने उस पास आ कहा जो तू ईश्वर का पुत्र है तो कह दे कि ये पत्थर रोटियां बन ४ जावें। उस ने उत्तर दिया कि लिखा है मनुष्य केवल रोटी से नहीं परन्तु हर एक बात से जो ५ ईश्वर के मुख से निकलती है जीयेगा। तब शैतान ने उस को पवित्र नगर में ले जाके मन्दिर ६ के कलश पर खड़ा किया। और उस से कहा जो तू ईश्वर का पुत्र है तो अपने को नीचे गिरा क्योंकि लिखा है कि वह तेरे विषय में अपने दूतों को आज्ञा देगा और वे तुझे हाथों हाथ उठा लेंगे न हो कि तेरे पांव में पत्थर पर ७ चोट लगे। यीशु ने उस से कहा फिर भी लिखा है कि तू परमेश्वर अपने ईश्वर की ८ परीक्षा मत कर। फिर शैतान ने उसे एक अति ऊंचे पर्व्वत पर लेजा के उस को जगत के सब ९ राज्य और उन का बिभव दिखाये। और उस से कहा जो तू दंडवत कर मुझे प्रणाम करे तो मैं १० यह सब तुझे देऊंगा। तब यीशु ने उस से कहा हे शैतान दूर हो क्योंकि लिखा है कि तू परमेश्वर अपने ईश्वर को प्रणाम कर और ११ केवल उसी की सेवा कर। तब शैतान ने उस को छोड़ा और देखो स्वर्गदूतों ने आ उस की सेवा किई॥

जब यीशु ने सुना कि योहन बन्दीगृह में १२ डाला गया तब गालील को चला गया। और १३ नासरत नगर को छोड़के उस ने कफर्नाहुम नगर में जो समुद्र के तीर पर जिबुलून और नप्ताली के बंशों के सिवानों में है आके बास किया। कि जो बचन यिशैयाह भविष्यद्वक्ता से १४ कहा गया था सो पूरा होवे। कि जिबुलून का १५ देश और नप्ताली का देश समुद्र की ओर यर्दन के उस पार अन्यदेशियों का गालील। जो लोग १६ अंधकार में बैठे थे उन्हों ने बड़ी ज्योति देखी और जो मृत्यु के देश और छाया में बैठे थे उन पर ज्योति उदय हुई॥

उस समय से यीशु उपदेश करने और यह १७ कहने लगा कि पश्चात्ताप करो क्योंकि स्वर्ग का राज्य निकट आया है। यीशु ने गालील के १८ समुद्र के तीर पर फिरते हुए दो भाइयों को अर्थात शिमोन को जो पितर कहावता है और उस के भाई अन्द्रिय को समुद्र में जाल डालते देखा क्योंकि वे मछुवे थे। उस ने उन से कहा १९ मेरे पीछे आओ मैं तुम को मनुष्योंके मछुवे बनाऊंगा। वे तुरन्त जालों को छोड़के उस २० के पीछे हो लिये। वहां से आगे बढ़के उस ने २१ और दो भाइयों को अर्थात जबदी के पुत्र याकूब और उस के भाई योहन को अपने पिता जबदी के संग नाव पर अपने जाल सुधारते देखा और उन्हें बुलाया। और वे तुरन्त नाव को और २२ अपने पिता को छोड़के उस के पीछे हो लिये॥

तब यीशु सारे गालील देश में उनकी २३ सभाओं में उपदेश करता हुआ और राज्य का सुसमाचार प्रचार करता हुआ और लोगों में हर एक रोग और हर एक व्याधि को चंगा करता हुआ फिरा किया। उस की कीर्त्ति सब सुरिया २४ देश में भी फैल गई और लोग सब रोगियों को जो नाना प्रकार के रोगों औ पीड़ाओं से दुःखी थे और भूतग्रस्तों और मिर्गीहों और अर्द्धांगियों को उस पास लाये और उस ने उन्हें चंगा किया। और गालील और दिकापलि और यिरू- २५ शलीम और यिहूदिया से और यर्दन के उस पार से बड़ी बड़ी भीड़ उस के पीछे हो लिई॥

**५. यीशु** भीड़ को देखके पर्व्वत पर चढ़ गया और जब वह बैठा तब उस के शिष्य उस पास आये। और वह अपना २ मुंह खोलके उन्हें उपदेश देने लगा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३ धन्य वे जो मन में दीन हैं क्योंकि स्वर्ग का ४ राज्य उन्हीं का है। धन्य वे जो शोक करते हैं ५ क्योंकि वे शांति पावेंगे। धन्य वे जो नम्र हैं ६ क्योंकि वे पृथिवी के अधिकारी होंगे। धन्य वे जो धर्म्म के भूखे और प्यासे हैं क्योंकि वे तृप्त किये ७ जायेंगे। धन्य वे जो दयावन्त हैं क्योंकि उन ८ पर दया किई जायगी। धन्य वे जिन के मन ९ शुद्ध हैं क्योंकि वे ईश्वर को देखेंगे। धन्य वे जो मेल करवैये हैं क्योंकि वे ईश्वर के संतान १० कहावेंगे। धन्य वे जो धर्म्म के कारण सताये जाते हैं क्योंकि स्वर्ग का राज्य उन्हीं का है। ११ धन्य तुम हो जब मनुष्य मेरे लिये तुम्हारी निन्दा करें और तुम्हें सतावें और झूठ बोलते हुए तुम्हारे विरुद्ध सब प्रकार की बुरी बात १२ कहें। आनन्दित और आह्लादित होओ क्योंकि तुम स्वर्ग में बहुत फल पाओगे, उन्हों ने इन भविष्यद्वक्ताओं को जो तुम से आगे थे इसी रीति से सताया ॥

१३ तुम पृथिवी के लोण हो परन्तु यदि लोण का स्वाद बिगड़ जाय तो वह किस से लोणा किया जायगा, वह तब से किसी काम का नहीं केवल बाहर फेंके जाने और मनुष्यों के १४ पांवों से रौंदे जाने के योग्य है। तुम जगत के प्रकाश हो जो नगर पहाड़ पर बसा है १५ सो छिप नहीं सकता। और लोग दीपक को बारके बर्त्तन के नीचे नहीं परन्तु दीवट पर रखते हैं और वह सभों को जो घर में हैं १६ ज्योति देता है। वैसे ही तुम्हारा प्रकाश मनुष्यों के आगे चमके इस लिये कि वे तुम्हारे भले कामों को देखके तुम्हारे स्वर्गवासी पिता का गुणानुबाद करें ॥

१७ मत समझो कि मैं व्यवस्था अथवा भविष्यद्वक्ताओं का पुस्तक लोप करने को आया हूं मैं लोप करने को नहीं परन्तु पूरा करने को आया १८ हूं। क्योंकि मैं तुम से सच कहता हूं कि जब लों आकाश औ पृथिवी टल न जायें तब लों व्यवस्था से एक मात्रा अथवा एक बिन्दु बिना १९ पूरा हुए नहीं टलेगा। इस लिये जो कोई इन अति छोटी आज्ञाओं में से एक को लोप करे और लोगों को वैसे ही सिखावे वह स्वर्ग के राज्य में सब से छोटा कहावेगा परन्तु जो कोई उन्हें पालन करे और सिखावे वह स्वर्ग के राज्य में २० बड़ा कहावेगा। मैं तुम से कहता हूं यदि तुम्हारा धर्म्म अध्यापकों और फरीशियों के धर्म्म से अधिक न होवे तो तुम स्वर्ग के राज्य में प्रवेश करने न पाओगे ॥

२१ तुम ने सुना है कि आगे के लोगों से कहा गया था कि नरहिंसा मत कर और जो कोई नरहिंसा करे सो बिचारस्थान में दण्ड के २२ योग्य होगा। परन्तु मैं तुम से कहता हूं कि जो कोई अपने भाई से अकारण क्रोध करे सो बिचार स्थान में दण्ड के योग्य होगा और जो कोई अपने भाई से कहे कि रे तुच्छ सो न्याइयों की सभा में दण्ड के योग्य होगा और जो कोई कहे कि रे मूर्ख सो नरक की आग के २३ दण्ड के योग्य होगा। सो यदि तू अपना चढ़ावा बेदी पर लावे और वहां स्मरण करे कि तेरे भाई के मन में तेरी ओर कुछ है तो अपना चढ़ावा वहां वेदी के सामने छोड़के चला जा। २४ पहिले अपने भाई से मिलाप कर तब आके २५ अपना चढ़ावा चढ़ा। जब लों तू अपने मुद्दई के संग मार्ग में है उस से वेग मिलाप कर ऐसा न हो कि मुद्दई तुझे न्यायी को सौंपे और न्यायी तुझे प्यादे को सौंपे और तू बन्दीगृह २६ में डाला जाय। मैं तुझ से सच कहता हूं कि जब लों तू कौड़ी कौड़ी भर न देवे तब लों वहां से छूटने न पावेगा ॥

२७ तुम ने सुना है कि आगे के लोगों से कहा २८ गया था कि परस्त्रीगमन मत कर। परन्तु मैं तुम से कहता हूं कि जो कोई किसी स्त्री पर कुइच्छा से दृष्टि करे वह अपने मन में उस से २९ व्यभिचार कर चुका है। जो तेरी दहिनी आंख तुझे ठोकर खिलावे तो उसे निकालके फेंक दे क्योंकि तेरे लिये भला है कि तेरे अंगों में से एक अंग नाश होवे और तेरा सकल शरीर ३० नरक में न डाला जाय। और जो तेरा दहिना हाथ तुझे ठोकर खिलावे तो उसे काटके फेंक दे क्योंकि तेरे लिये भला है कि तेरे अंगों में से एक अंग नाश होवे और तेरा सकल शरीर नरक में न डाला जाय ॥

३१ यह भी कहा गया कि जो कोई अपनी स्त्री को ३२ त्यागे सो उस को त्यागपत्र देवे। परन्तु मैं तुम से कहता हूं कि जो कोई व्यभिचार को छोड़ और किसी हेतु से अपनी स्त्री को त्यागे सो उस से व्यभिचार करवाता है और जो कोई उसत्यागी हुई से बिवाह करे सो परस्त्रीगमन करता है ॥

३३ फिर तुम ने सुना है कि आगे के लोगों से कहा गया था कि झूठी किरिया मत खा परन्तु

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


परमेश्वर के लिये अपनी किरियाओं को पूरी
३४ कर। परन्तु मैं तुम से कहता हूं कोई किरिया
मत खाओ न स्वर्ग की क्योंकि वह ईश्वर का
३५ सिंहासन है। न धरती की क्योंकि वह उस के
चरणों की पीढ़ी है न यिरूशलीम की क्योंकि
३६ वह महाराजा का नगर है। अपने सिर की भी
किरिया मत खा क्योंकि तू एक बाल को उजला
३७ अथवा काला नहीं कर सकता है। परन्तु तुम्हारी
बातचीत हां हां नहीं नहीं होवे, जो कुछ इन
से अधिक है सो उस दुष्ट से होता है॥

३८ तुम ने सुना है कि कहागया था कि आंख
३९ के बदले आंख और दांत के बदले दांत। पर
मैं तुम से कहता हूं बुरे का सामना मत करो
परन्तु जो कोई तेरे दहिने गाल पर थपेड़ा मारे
४० उस की ओर दूसरा भी फेर दे। जो तुझ पर
नालिश करके तेरा अंगा लेने चाहे उस को
४१ दोहर भी लेने दे। जो कोई तुझे आध कोश
बेगारी ले जाय उस के संग कोश भर चला
४२ जा। जो तुझ से मांगे उस को दे और जो तुझ
से ऋण लेने चाहे उस से मुंह मत मोड़॥

४३ तुम ने सुना है कि कहा गया था कि अपने
पड़ोसी को प्यार कर और अपने बैरी से बैर
४४ कर। परन्तु मैं तुम से कहता हूं कि अपने बैरियों
को प्यार करो, जो तुम्हें स्राप देवें उन को
आशीस देओ जो तुम से बैर करें उन से भलाई
करो और जो तुम्हारा अपमान करें और तुम्हें
४५ सतावें उन के लिये प्रार्थना करो। जिस्तें तुम
अपने स्वर्गबासी पिता के सन्तान होओ क्योंकि
वह बुरे औ भले लोगों पर अपना सूर्य्य उदय
करता है और धर्म्मियों और अधर्म्मियों पर मेंह
४६ बरसाता है। जो तुम उन से प्रेम करो जो तुम
से प्रेम करते हैं तो क्या फल पाओगे, क्या कर
४७ उगाहनेहारे भी ऐसा नहीं करते हैं। और जो
तुम केवल अपने भाइयों को नमस्कार करो तो
कौन सा बड़ा काम करते हो, क्या कर उगाने-
४८ हारे भी करते हैं। सो जैसा तुम्हारा स्वर्गबासी
पिता सिद्ध है तैसे तुम भी सिद्ध होओ॥

**६. सचेत** रहो कि तुम मनुष्यों को दिखाने के लिये उन के आगे अपने धर्म्म के कार्य्य न करो नहीं तो अपने स्वर्गबासी पिता से कुछ फल न पाओगे॥

२ इस लिये जब तू दान करे तब अपने आगे तुरही
मत बजवा जैसा कपटी लोग सभा के घरों और
मार्गों में करते हैं कि मनुष्य उन की बड़ाई करें,
मैं तुम से सच कहता हूं वे अपना फल पा चुके
हैं। परन्तु जब तू दान करे तब तेरा दहिना ३
हाथ जो कुछ करे सो तेरा बायां हाथ न जाने।
कि तेरा दान गुप्त में होय और तेरा पिता जो ४
गुप्त में देखता है आप ही तुझे प्रगट में फल
देगा॥

जब तू प्रार्थना करे तब कपटियों के समान ५
मत हो क्योंकि मनुष्यों को दिखाने के लिये
सभा के घरों में और सड़कों के कोने में खड़े
होके प्रार्थना करना, उन को प्रिय लगता है, मैं
तुम से सच कहता हूं वे अपना फल पा चुके
हैं। परन्तु जब तू प्रार्थना करे तब अपनी ६
कोठरी में जा और द्वार मून्द के अपने पिता से
जो गुप्त में है प्रार्थना कर और तेरा पिता जो
गुप्त में देखता है तुझे प्रगट में फल देगा।
प्रार्थना करने में देवपूजकों की नाईं बहुत व्यर्थ ७
बातें मत बोला करो क्योंकि वे समझते हैं कि
हमारे बहुत बोलने से हमारी सुनी जायगी।
सो तुम उन के समान मत होओ क्योंकि तुम्हारे ८
मांगने के पहिले तुम्हारा पिता जानता है तुम्हें
क्या क्या आवश्यक है। तुम इस रीति से ९
प्रार्थना करो, हे हमारे स्वर्गबासी पिता तेरा
नाम पवित्र किया जाय। तेरा राज्य आवे तेरी १०
इच्छा जैसे स्वर्ग में वैसे पृथिवी पर पूरी होय।
हमारी दिन भर की रोटी आज हमें दे। ११
और जैसे हम अपने ऋणियों को क्षमा करते हैं १२
तैसे हमारे ऋणों को क्षमा कर। और हमें १३
परीक्षा में मत डाल परन्तु दुष्ट से बचा क्योंकि
राज्य और पराक्रम और महिमा सदा तेरे हैं,
आमीन]॥

जो तुम मनुष्यों के अपराध क्षमा करो तो १४
तुम्हारा स्वर्गीय पिता तुम्हें भी क्षमा करेगा।
परन्तु जो तुम मनुष्यों के अपराध क्षमा न करो १५
तो तुम्हारा पिता भी तुम्हारे अपराध क्षमा
न करेगा॥

जब तुम उपवास करो तब कपटियों की १६
समान उदासरूप मत होओ क्योंकि वे अपने
मुंह मलीन करते हैं कि मनुष्यों को उपवासी
दिखाई देवें, मैं तुम से सच कहता हूं वे अपना
फल पा चुके हैं। परन्तु जब तू उपवास करे १७
तब अपने सिर पर तेल मल और अपना मुंह
धो। कि तू मनुष्यों को नहीं परन्तु अपने पिता १८
को जो गुप्त में है उपवासी दिखाई देवे और

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

तेरा पिता जो गुप्त में देखता है तुझे प्रगट में फल देगा ।

१९ अपने लिये पृथिवी पर धन का संचय मत करो जहां कीड़ा और काई बिगाड़ते हैं और
२० जहां चोर सेंध देते और चुराते हैं । परन्तु अपने लिये स्वर्ग में धन का संचय करो जहां न कीड़ा न काई बिगाड़ता है और जहां चोर न सेंध
२१ देते न चुराते हैं । क्योंकि जहां तुम्हारा धन है
२२ तहां तुम्हारा मन भी लगा रहेगा । शरीर का दीपक आंख है इस लिये यदि तेरी आंख निर्मल हो तो तेरा सकल शरीर उजियाला
२३ होगा । परन्तु यदि तेरी आंख बुरी हो तो तेरा सकल शरीर अंधियारा होगा, जो ज्योति तुझ में है सो यदि अंधकार है तो वह अंधकार कैसा
२४ बड़ा है । कोई मनुष्य दो स्वामियों की सेवा नहीं कर सकता है क्योंकि वह एक से बैर करेगा और दूसरे को प्यार करेगा अथवा एक से लगा रहेगा और दूसरे को तुच्छ जानेगा, तुम ईश्वर और धन दोनों की सेवा नहीं कर
२५ सकते हो । इस लिये मैं तुम से कहता हूं अपने प्राण के लिये चिन्ता मत करो कि हम क्या खायेंगे और क्या पीयेंगे और न अपने शरीर के लिये कि क्या पहिरेंगे, क्या भोजन से प्राण
२६ और बस्त्र से शरीर बड़ा नहीं है । आकाश के पंछियों को देखो, वे न बोते है न लवते हैं न खत्तों में बटोरते हैं तौभी तुम्हारा स्वर्गीय पिता उन को पालता है, क्या तुम उन से बड़े
२७ नहीं हो । तुम में से कौन मनुष्य चिन्ता करने से अपनी आयु की दौड़ को एक हाथ भी बढ़ा
२८ सकता है । और तुम बस्त्र के लिये क्यों चिन्ता करते हो, खेत के सोसन फूलों को देख लो वे कैसे बढ़ते हैं, वे न परिश्रम करते हैं न कातते
२९ हैं । परन्तु मैं तुम से कहता हूं कि सुलेमान भी अपने सारे बिभव में उन में से एक के तुल्य
३० बिभूषित न था । यदि ईश्वर खेत की घास को जो आज है और कल चूल्हे में झोंकी जायगी ऐसी बिभूषित करता है तो हे अल्प बिश्वासियो क्या वह बहुत अधिक करके तुम्हें
३१ नहीं पहिरावेगा । सो तुम यह चिन्ता मत करो कि हम क्या खायेंगे अथवा क्या पीयेंगे
३२ अथवा क्या पहिरेंगे । देवपूजक लोग इन सब बस्तुओं का खोज करते हैं और तुम्हारा स्वर्गीय पिता जानता है कि तुम्हें इन सब
३३ बस्तुओं का प्रयोजन है । पहिले ईश्वर के राज्य और उस के धर्म्म का खोज करो तब यह सब बस्तु भी तुम्हें दिई जायेंगीं । सो कल के लिये
३४ चिन्ता मत करो क्योंकि कल अपनी बस्तुओं के लिये आप ही चिन्ता करेगा हर एक दिन के लिये उसी दिन का दुःख बहुत है ॥

**७. दूसरों** का बिचार मत करो कि तुम्हारा बिचार न किया
२ जाय । क्योंकि जिस बिचार से तुम बिचार करते हो उसी से तुम्हारा बिचार किया जायगा और जिस नाप से तुम नापते हो उसी से तुम्हारे
३ लिये नापा जायगा । जो तिनका तेरे भाई के नेत्र में है उसे तू क्यों देखता है और तेरे ही
४ नेत्र में का लट्ठा तुझे नहीं सूझता । अथवा तू अपने भाई से क्योंकर कहेगा रहिये मैं तेरे नेत्र से यह तिनका निकालूं और देख तेरे ही नेत्र
५ में लट्ठा है । हे कपटी पहिले अपने नेत्र से लट्ठा निकाल दे तब तू अपने भाई के नेत्र से तिनका
६ निकालने को अच्छी रीति से देखेगा । पवित्र बस्तु कुत्तों को मत देओ और अपने मोतियों को सूअरों के आगे मत फेंको ऐसा न हो कि वे उन्हें अपने पांवों से रौंदें और फिरके तुम को फाड़ डालें ॥

७ मांगो तो तुम्हें दिया जायगा ढूंढ़ो तो तुम पाओगे खटखटाओ तो तुम्हारे लिये खोला
८ जायगा । क्योंकि जो कोई मांगता है उसे मिलता है और जो ढूंढ़ता है सो पाता है और जो खटखटाता है उस के लिये खोला जायगा ।
९ तुम में से कौन मनुष्य है कि यदि उस का पुत्र उस से रोटी मांगे तो उस को पत्थर देगा ।
१० और जो वह मछली मांगे तो क्या वह उस को
११ सांप देगा । सो यदि तुम बुरे होके अपने लड़कों को अच्छे दान देने जानते हो तो कितना अधिक करके तुम्हारा स्वर्गबासी पिता उन्हों
१२ को जो उस से मांगते हैं उत्तम वस्तु देगा । जो कुछ तुम चाहते हो कि मनुष्य तुम से करें तुम भी उन से वैसा ही करो क्योंकि यही व्यवस्था औ भविष्यद्वक्ताओं के पुस्तक का सार है ॥

१३ सकेत फाटक से प्रवेश करो क्योंकि चौड़ा है वह फाटक और चाकर है वह मार्ग जो बिनाश को पहुंचाता है और बहुत हैं जो उस
१४ से पैठते हैं । वह फाटक कैसा सकेत और वह मार्ग कैसा सकरा है जो जीवन को पहुंचाता है और थोड़े हैं जो उसे पाते हैं ॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१५ झूठे भविष्यद्वक्ताओं से चौकस रहो जो भेड़ों के भेष में तुम्हारे पास आते हैं परन्तु १६ अन्तर में लुटेरू हुंड़ार हैं। तुम उन के फलों से उन्हें पहिचानोगे, क्या मनुष्य कांटों के पेड़ से दाख अथवा ऊंटकटारे से गूलर तोड़ते हैं। १७ इसी रीति से हर एक अच्छा पेड़ अच्छा फल फलता है और निकम्मा पेड़ बुरा फल फलता १८ है। अच्छा पेड़ बुरा फल नहीं फल सकता है और न निकम्मा पेड़ अच्छा फल फल सकता १९ है। जो जो पेड़ अच्छा फल नहीं फलता है सो काटा जाता और आग में डाला जाता २० है। सो तुम उन के फलों से उन्हें पहिचानोगे॥

२१ हर एक जो मुझ से हे प्रभु हे प्रभु कहता है स्वर्ग के राज्य में प्रवेश नहीं करेगा परन्तु वही जो मेरे स्वर्गबासी पिता की इच्छा पर चलता २२ है। उस दिन में बहुतेरे मुझ से कहेंगे हे प्रभु हे प्रभु क्या हम ने आप के नाम से भविष्यद्वाक्य नहीं कहा और आप के नाम से भूत नहीं निकाले और आप के नाम से बहुत आश्चर्य्य २३ कर्म्म नहीं किये। तब मैं उन से खोलके कहूंगा मैं ने तुम को कभी नहीं जाना हे कुकर्म्म करनेहारो मुझ से दूर होओ॥

२४ इस लिये जो कोई मेरी यह बातें सुनके उन्हें पालन करे मैं उस को उपमा एक बुद्धिमान मनुष्य से देऊंगा जिसने अपना घर पत्थर पर २५ बनाया। और मेंह बरसा औ बाढ़ आई औ आंधी चली और उस घर पर लगी पर वह नहीं गिरा क्योंकि उस की नेव पत्थर पर डाली २६ गई थी। परन्तु जो कोई मेरी यह बातें सुनके उन्हें पालन न करे उस की उपमा एक निर्बुद्धि मनुष्य से दिई जायगी जिस ने अपना घर बालू २७ पर बनाया। और मेंह बरसा औ बाढ़ आई औ आंधी चली और उस घर पर लगी और वह गिरा और उस का बड़ा पतन हुआ॥

२८ जब यीशु यह बातें कह चुका तब लोग उस २९ के उपदेश से अचम्भित हुए। क्योंकि उस ने अध्यापकों की रीति से नहीं परन्तु अधिकारी की रीति से उन्हें उपदेश दिया॥

८. जब यीशु उस पर्व्वत से उतरा तब बड़ी भीड़ उस के पीछे हो लिई। २ और देखो एक कोढ़ी ने आ उस को प्रणाम कर कहा हे प्रभु जो आप चाहें तो मुझे शुद्ध कर सकते हैं। ३ यीशु ने हाथ बढ़ा उसे छूके कहा मैं तो चाहता हूं शुद्ध हो जा, और उस का कोढ़ ४ तुरन्त शुद्ध हो गया। तब यीशु ने उस से कहा देख किसी से मत कह परन्तु जा अपने तईं याजक को दिखा और जो चढ़ावा मूसा ने ठहराया उसे लोगों पर साक्षी होने के लिये चढ़ा॥

५ जब यीशु ने कफर्नाहूम में प्रवेश किया तब एक शतपति ने उस पास आ उस से बिनती ६ किई। कि हे प्रभु मेरा सेवक घर में अर्द्धांग रोग ७ से अति पीड़ित पड़ा है। यीशु ने उस से कहा ८ मैं आके उसे चंगा करूंगा। शतपति ने उत्तर दिया कि हे प्रभु मैं इस योग्य नहीं कि आप मेरे घर में आवें पर बचन मात्र भी कहिये तो ९ मेरा सेवक चंगा हो जायगा। क्योंकि मैं पराधीन मनुष्य हूं और योद्धा मेरे बश में हैं और मैं एक को कहता हूं जा तो वह जाता है और दूसरे को आ तो वह आता है और अपने दास को १० यह कर तो वह करता है। यह सुन के यीशु ने अचंभा किया और जो लोग उस के पीछे से आते थे उन से कहा मैं तुम से सच कहता हूं कि मैं ने इस्रायेली लोगों में भी ऐसा बड़ा बिश्वास नहीं ११ पाया है। और मैं तुम से कहता हूं कि बहुतेरे लोग पूर्ब और पश्चिम से आके इब्राहीम और इसहाक और याकूब के साथ स्वर्ग के राज्य में १२ बैठेंगे। परन्तु राज्य के सन्तान बाहर के अंधकार में डाले जायेंगे जहां रोना औ दांत पीसना १३ होगा। तब यीशु ने शतपति से कहा जाइये जैसा तू ने बिश्वास किया है वैसा ही तुझे होवे और उस का सेवक उसी घड़ी चंगा हो गया॥

१४ यीशु ने पितर के घर में आके उस की सास १५ को पड़ी हुई और ज्वर से पीड़ित देखा। उस ने उस का हाथ छूआ और ज्वर ने उस को छोड़ा और वह उठके उन की सेवा करने लगी॥

१६ सांझ को लोग बहुत से भूतग्रस्तों को उस पास लाये और उस ने बचन ही से भूतों को १७ निकाला और सब रोगियों को चंगा किया। कि जो बचन यिशैयाह भविष्यद्वक्ता से कहा गया था कि उस ने हमारी दुर्बलताओं को ग्रहण किया और रोगों को उठा लिया सो पूरा होवे॥

१८ यीशु ने अपने आसपास बड़ी भीड़ देखके १९ उस पार जाने की आज्ञा किई। और एक अध्यापक ने आ उस से कहा हे गुरु जहां जहां आप २० जायें तहां मैं आप के पीछे चलूंगा। यीशु ने

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



उस से कहा लोमड़ियों को मांदें और आकाश के पंछियों को बसेरे हैं परन्तु मनुष्य के पुत्र
२१ को सिर रखने का स्थान नहीं है। उस के शिष्यों में से दूसरे ने उस से कहा हे प्रभु मुझे पहिले जाके अपने पिता को गाड़ने दीजिये।
२२ यीशु ने उस से कहा तू मेरे पीछे हो ले और मृतकों को अपने मृतकों को गाड़ने दे॥

२३ जब वह नाव पर चढ़ा तब उस के शिष्य उस
२४ के पीछे हो लिये। और देखो समुद्र में ऐसे बड़े हिलकोरे उठे कि नाव लहरों से ढंप जाती थी
२५ परन्तु वह सोता था। तब उस के शिष्यों ने उस पास आके उसे जगाके कहा हे प्रभु हमें
२६ बचाइये हम नष्ट होते हैं। उस ने उन से कहा हे अल्प बिश्वासियो क्यों डरते हो, तब उस ने उठके बयार और समुद्र को डांटा और
२७ बड़ा नीवा हो गया। और वे लोग अचंभा करके बोले यह कैसा मनुष्य है कि बयार और समुद्र भी उस की आज्ञा मानते हैं॥

२८ जब यीशु उस पार गिर्गाशियों के देश में पहुंचा तब दो भूतग्रस्त मनुष्य कबरस्थान में से निकलते हुए उस से आ मिले जो यहां लों अति प्रचण्ड थे कि उस मार्ग से कोई नहीं जा सकता
२९ था। और देखो उन्हों ने चिल्लाके कहा हे यीशु ईश्वर के पुत्र आप को हम से क्या काम, क्या आप समय के आगे हमें पीड़ा देने को यहां
३० आये हैं। बहुत से सूअरों का एक झुण्ड उन से
३१ कुछ दूर चरता था। सो भूतों ने उस से बिन्ती कर कहा जो आप हमें निकालते हैं तो सूअरों
३२ के झुण्ड में पैठने दीजिये। उस ने उन से कहा जाओ और वे निकलके सूअरों के झुण्ड में पैठे और देखो सूअरों का सारा झुंड कड़ाड़े पर से समुद्र में दौड़ गया और पानी में डूब मरा।
३३ पर चरवाहे भागे और नगर में जाके सब बातें और भूतग्रस्तों की कथा भी सुनाई। और देखो
३४ सारे नगर के लोग यीशु से भेंट करने को निकले और उस को देखके बिन्ती किई कि हमारे सिवानों से निकल जाइये॥

## ९. यीशु नाव पर चढ़के उस पार जाके अपने नगर में पहुंचा॥

२ देखो लोग एक अर्द्धांगी को खाट पर पड़े हुए उस पास लाये और यीशु ने उन्हों का बिश्वास देखके उस अर्द्धांगी से कहा हे पुत्र ढाढ़स कर
३ तेरे पाप क्षमा किये गये हैं। तब देखो कितने अध्यापकों ने अपने अपने मन में कहा यह तो ईश्वर की निन्दा करता है।
४ यीशु ने उन के मन की बातें जानके कहा तुम लोग अपने अपने मन में क्यों बुरी चिन्ता करते हो।
५ कौन बात सहज है यह कहना कि तेरे पाप क्षमा किये गये हैं अथवा यह कहना कि उठ और चल।
६ परन्तु जिस्तें तुम जानो कि मनुष्य के पुत्र को पृथिवी पर पाप क्षमा करने का अधिकार है (तब उस ने उस अर्द्धांगी से कहा) उठ अपनी खाट उठाके अपने घर को जा।
७ वह उठके अपने घर को चला गया।
८ लोगों ने यह देखके अचंभा किया और ईश्वर की स्तुति किई जिस ने मनुष्यों को ऐसा अधिकार दिया॥

९ वहां से आगे बढ़के यीशु ने एक मनुष्य को कर उगाहने के स्थान में बैठे देखा जिस का नाम मत्ती था और उस से कहा मेरे पीछे आ, तब वह उठके उस के पीछे हो लिया।
१० जब यीशु घर में भोजन पर बैठा तब देखा बहुत कर उगाहनेहारे और पापी लोग आ उस के और उस के शिष्यों के संग बैठ गये।
११ यह देखके फरीशियों ने उस के शिष्यों से कहा तुम्हारा गुरु कर उगाहनेहारों और पापियों के संग क्यों खाता है।
१२ यीशु ने यह सुनके उन से कहा निरोगियों को वैद्य का प्रयोजन नहीं है परन्तु रोगियों को।
१३ तुम जाके इस का अर्थ सीखो कि मैं दया को चाहता हूं बलिदान को नहीं क्योंकि मैं धर्म्मियों को नहीं परन्तु पापियों को पश्चात्ताप के लिये बुलाने आया हूं॥

१४ तब योहन के शिष्यों ने उस पास आ कहा हम लोग और फरीशी लोग क्यों बार बार उपवास करते हैं परन्तु आप के शिष्य उपवास नहीं करते।
१५ यीशु ने उन से कहा जब लों दूल्हा सखाओं के संग रहे तब लों क्या वे शोक कर सकते हैं, परन्तु वे दिन आवेंगे जिन में दूल्हा उन से अलग किया जायगा तब वे उपवास करेंगे।
१६ कोई मनुष्य कोरे कपड़े का टुकड़ा पुराने वस्त्र में नहीं लगाता है क्योंकि वह टुकड़ा वस्त्र से कुछ और भी फाड़ लेता है और उसका फटा बढ़ जाता है।
१७ और लोग नया दाख रस पुराने कुप्पों में नहीं भरते नहीं तो कुप्पे फट जाते हैं और दाख रस बह जाता है और कुप्पे नष्ट होते हैं, परन्तु नया दाख रस नये कुप्पों में भरते हैं और दोनों की रक्षा होती है॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


१८ यीशु उन से यह बातें कहता ही था कि देखो एक अध्यक्ष ने आके उस को प्रणाम कर कहा मेरी बेटी अभी मर गई परन्तु आप आके अपना हाथ उस पर रखिये तो वह जीयेगी। १९ तब यीशु उठके अपने शिष्यों समेत उस के पीछे हो लिया॥

२० और देखो एक स्त्री ने जिस का बारह बरस से लोहू बहता था पीछे से आ उस के वस्त्र के २१ आंचल को छूआ। क्योंकि उस ने अपने मन में कहा यदि मैं केवल उस के वस्त्र को छूओं तो २२ चंगी हो जाऊंगी। यीशु ने पीछे फिरके उसे देखके कहा हे पुत्री ढाढ़स कर तेरे विश्वास ने तुझे चंगा किया है, सो वह स्त्री उसी घड़ी से चंगी हुई॥

२३ यीशु ने उस अध्यक्ष के घर पर पहुंचके बजनियों २४ को और बहुत लोगों को धूम मचाते देखा। और उन से कहा अलग जाओ कन्या मरी नहीं पर सोती है, और वे उस का उपहास करने लगे। २५ परन्तु जब लोग बाहर किये गये तब उस ने भीतर जा कन्या का हाथ पकड़ा और वह २६ उठी। यह कीर्त्ति उस सारे देश में फैल गई॥

२७ जब यीशु वहां से आगे बढ़ा तब दो अंधे पुकारते और यह कहते हुए उस के पीछे हो लिये कि हे दाऊद के सन्तान हम पर दया कीजिये। २८ जब वह घर में पहुंचा तब वे अंधे उस पास आये और यीशु ने उन से कहा क्या तुम विश्वास करते हो कि मैं यह काम कर सकता हूं, २९ वे उस से बोले हां प्रभु। तब उस ने उन की आंखें छूके कहा तुम्हारे विश्वास के समान तुम ३० को होवे। इस पर उन की आखें खुल गईं और यीशु ने उन्हें चिताके कहा देखो कोई इस को ३१ न जाने। तौभी उन्हों ने बाहर जाके उस सारे देश में उस की कीर्त्ति फैलाई॥

३२ जब वे बाहर जाते थे देखो लोग एक भूत ३३ ग्रस्त गूंगे मनुष्य को यीशु पास लाये। जब भूत निकाला गया तब गूंगा बोलने लगा और लोगों ने अचंभा कर कहा इस्राएल में ऐसा कभी न देखा ३४ गया। परन्तु फरीशियों ने कहा वह भूतों के प्रधान की सहायता से भूतों को निकालता है॥

३५ तब यीशु सब नगरों और गांवों में उन की सभाओं में उपदेश करता हुआ और राज्य का सुसमाचार प्रचार करता हुआ और लोगों में हर एक रोग और हर एक व्याधि को चंगा ३६ करता हुआ फिरा किया। जब उस ने बहुत लोगों को देखा तब उसको उन पर दया आई क्योंकि वे बिन रखवाले की भेड़ों की नाईं व्याकुल और छिन्नभिन्न किये हुए थे। ३७ तब उस ने अपने शिष्यों से कहा कटनी बहुत है परन्तु बनिहार थोड़े हैं। ३८ इस लिये कटनी के स्वामी से बिनती करो कि वह अपनी कटनी में बनिहारों को भेजे॥

**१०. यीशु** ने अपने बारह शिष्यों को अपने पास बुलाके उन्हें अशुद्ध भूतों पर अधिकार दिया कि उन्हें निकालें और हर एक रोग और हर एक व्याधि को चंगा करें। २ बारह प्रेरितों के नाम ये हैं पहिला शिमोन जो पितर कहावता है और उस का भाई अन्द्रिय, जबदी का पुत्र याकूब और उस का भाई योहन। ३ फिलिप और वर्थलमई, थोमा और मत्ती कर उगाहनेहारा, अलफई का पुत्र याकूब और लिब्बई जो थद्दई कहावता है। ४ शिमोन कानानी और यिहूदा इस्करियोती जिस ने उसे पकड़वाया। ५ इन बारहों को यीशु ने यह आज्ञा देके भेजा कि अन्यदेशियों की ओर मत जाओ और शोमिरोनियों के किसी नगर में मत पैठो। ६ परन्तु इस्राएल के घराने की खोई हुई भेड़ों के पास जाओ। ७ और जाते हुए प्रचार कर कहो कि स्वर्ग का राज्य निकट आया है। ८ रोगियों को चंगा करो कोढ़ियों को शुद्ध करो मृतकों को जिलाओ भूतों को निकालो, तुम ने सेंतमेंत पाया है सेंतमेंत देओ। ९ अपने पटुकों में न सोना न रूपा न ताम्बा रखो। १० मार्ग के लिये न झोली न दो अंगे न जूते न लाठी लेओ क्योंकि बनिहार अपने भोजन के योग्य है। ११ जिस किसी नगर अथवा गांव में तुम प्रवेश करो बूझो उस में कौन योग्य है और जब लों वहां से न निकलो तब लों उस के यहां रहो। १२ घर में प्रवेश करते हुए उस को आशीस देओ। १३ जो वह घर योग्य होय तो तुम्हारा कल्याण उस पर पहुंचे परन्तु जो वह योग्य न होय तो तुम्हारा कल्याण तुम्हारे पास फिर आवे। १४ और जो कोई तुम्हें ग्रहण न करे और तुम्हारी बातें न सुने उस के घर से अथवा उस नगर से निकलते हुए अपने पांवों की धूल झाड़ डालो। १५ मैं तुम से सच कहता हूं कि विचार के दिन में उस नगर की दशा से सदोम और अमोरा के देश की दशा सहने योग्य होगी॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१६ देखो मैं तुम्हें भेड़ों के समान हुंडारों के बीच में भेजता हूं सो सांपों की नाईं बुद्धिमान और कपोतों की नाईं सूधे होओ। १७ परन्तु मनुष्यों से चौकस रहो क्योंकि वे तुम्हें पंचायतों में सोंपेंगे और अपनी सभाओं में तुम्हें कोड़े मारेंगे। १८ तुम मेरे लिये अध्यक्षों और राजाओं के आगे उन पर और अन्य देशियों पर साक्षी होने के लिये पहुंचाये जाओगे। १९ परन्तु जब वे तुम्हें सोंपें तब किस रीति से अथवा क्या कहोगे इस की चिन्ता मत करो क्योंकि जो कुछ तुम को कहना होगा सो उसी घड़ी तुम्हें दिया जायगा। २० बोलनेहारे तो तुम नहीं हो परन्तु तुम्हारे पिता का आत्मा तुम में बोलता है। २१ भाई भाई को और पिता पुत्र को बध किये जाने को सोंपेंगे और लड़के माता पिता के बिरुद्ध उठके उन्हें घात करवावेंगे। २२ मेरे नाम के कारण सब लोग तुमसे बैर करेंगे पर जो अन्त लों स्थिर रहे सोई त्राण पावेगा। २३ जब वे तुम्हें एक नगर में सतावें तब दूसरे में भाग जाओ, मैं तुम से सत्य कहता हूं तुम इस्रायेल के सब नगरों में नहीं फिर चुकोगे कि उतने में मनुष्य का पुत्र आवेगा। २४ शिष्य गुरु से बड़ा नहीं है और न दास अपने स्वामी से। २५ यही बहुत है कि शिष्य अपने गुरु के तुल्य और दास अपने स्वामी के तुल्य होवे, जो उन्हों ने घर के स्वामी का नाम बालजिबूल रक्खा है तो वे कितना अधिक करके उस के घरवालों का वैसा नाम रखेंगे। २६ सो तुम उन से मत डरो क्योंकि कुछ छिपा नहीं है जो प्रगट न किया जायगा और न कुछ गुप्त है जो जाना न जायगा। २७ जो मैं तुम से अंधियारे में कहता हूं उसे उंजियाले में कहो और जो तुम कानों में सुनते हो उसे कोठों पर से प्रचार करो। २८ और उन से मत डरो जो शरीर को मार डालते हैं पर आत्मा को मार डालने नहीं सकते हैं परन्तु उसी से डरो जो आत्मा और शरीर दोनों को नरक में नाश कर सकता है। २९ क्या एक पैसे में दो गौरैया नहीं बिकतीं तौभी तुम्हारे पिता बिना उन में से एक भी भूमि पर नहीं गिरेगी। ३० तुम्हारे सिर के बाल भी सब गिने हुए हैं। ३१ इस लिये मत डरो तुम बहुत गौरैयाओं से अधिक मोल के हो। ३२ जो कोई मनुष्यों के आगे मुझे मान लेगा उसे मैं भी अपने स्वर्गबासी पिता के आगे मान लेऊंगा। ३३ परन्तु जो कोई मनुष्यों के आगे मुझ से मुकरे उस से मैं भी अपने स्वर्गबासी पिता के आगे मुकरूंगा। ३४ मत समझो कि मैं पृथिवी पर मिलाप करवाने को आया हूं मैं मिलाप करवाने को नहीं परन्तु खड्ग चलवाने को आया हूं। ३५ मैं मनुष्य को उस के पिता से और बेटी को उस की मां से और पतोहु को उस की सास से अलग करने आया हूं। ३६ मनुष्य के घर ही के लोग उस के बैरी होंगे। ३७ जो माता अथवा पिता को मुझ से अधिक प्रेम करता है सो मेरे योग्य नहीं और जो पुत्र अथवा पुत्री को मुझ से अधिक प्रेम करता है सो मेरे योग्य नहीं। ३८ और जो अपना क्रूश लेके मेरे पीछे नहीं आता है सो मेरे योग्य नहीं। ३९ जो अपना प्राण पावे सो उसे खोवेगा और जो मेरे लिये अपना प्राण खोवे सो उसे पावेगा। ४० जो तुम्हें ग्रहण करता है सो मुझे ग्रहण करता है और जो मुझे ग्रहण करता है सो मेरे भेजनेहारे को ग्रहण करता है। ४१ जो भविष्यद्वक्ता के नाम से भविष्यद्वक्ता को ग्रहण करे सो भविष्यद्वक्ता का फल पावेगा और जो धर्म्मी के नाम से धर्म्मी को ग्रहण करे सो धर्म्मी का फल पावेगा। ४२ जो कोई इन छोटों में से एक को शिष्य के नाम से केवल एक कटोरा ठंढा पानी पिलावे मैं तुम से सच कहता हूं वह किसी रीति से अपना फल न खोवेगा॥

**११. जब** यीशु अपने बारह शिष्यों को आज्ञा दे चुका तब उन के नगरों में शिक्षा और उपदेश करने को वहां से चला॥

२ योहन ने बन्दीगृह में ख्रीष्ट के कार्यों का समाचार सुनके अपने शिष्यों में से दो जनों को उस से यह कहने को भेजा। ३ कि जो आनेवाला था सो क्या आप ही हैं अथवा हम दूसरे की बाट जोहें। ४ यीशु ने उन्हें उत्तर दिया कि जो कुछ तुम सुनते और देखते हो सो जाके योहन से कहो।

५ कि अंधे देखते हैं और लंगड़े चलते हैं कोढ़ी शुद्ध किये जाते हैं और बहिरे सुनते हैं मृतक जिलाये जाते हैं और कंगालों को सुसमाचार सुनाया जाता है। ६ और जो कोई मेरे विषय में ठोकर न खावे सो धन्य है॥

७ जब वे चले जाते थे तब यीशु योहन के विषय में लोगों से कहने लगा तुम जंगल में क्या देखने को निकले क्या पवन से हिलते हुए नर-

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



८ कट को। फिर तुम क्या देखने को निकले क्या सूक्ष्म वस्त्र पहिने हुए मनुष्य को, देखो जो सूक्ष्म वस्त्र पहिनते हैं सो राजाओं के घरों में ९ हैं। फिर तुम क्या देखने को निकले क्या भविष्यद्वक्ता को, हां मैं तुम से कहता हूं एक मनुष्य को जो भविष्यद्वक्ता से भी अधिक है। १० क्योंकि यह वही है जिस के विषय में लिखा है कि देख मैं अपने दूत को तेरे आगे भेजता हूं ११ जो तेरे आगे तेरा पन्थ बनावेगा। मैं तुम से सच कहता हूं कि जो स्त्रियों से जन्मे हैं उन में से योहन बपतिसमा देनेहारे से बड़ा कोई प्रगट नहीं हुआ है परन्तु जो स्वर्ग के राज्य में अति १२ छोटा है सो उस से बड़ा है। योहन बपतिसमा देनेहारे के दिनों से अब लों स्वर्ग के राज्य के लिये बरियाई किई जाती है और बरियार १३ लोग उसे ले लेते हैं। क्योंकि योहन लों सारे भविष्यद्वक्ताओं ने और व्यवस्था ने भविष्य- १४ द्वाणी कही। और जो तुम इस बात को ग्रहण करोगे तो जानो कि एलियाह जो आनेवाला १५ था सो यही है। जिस को सुनने के कान हों सो सुने॥

१६ मैं इस समय के लोगों की उपमा किस से देऊंगा, वे बालकों के समान हैं जो बाजारों में १७ बैठके अपने संगियों को पुकारते। और कहते हैं हम ने तुम्हारे लिये बांसली बजाई और तुम न नाचे हम ने तुम्हारे लिये बिलाप किया १८ और तुम ने छाती न पीटी। क्योंकि योहन न खाता न पीता आया और वे कहते हैं उसे भूत १९ लगा है। मनुष्य का पुत्र खाता और पीता आया है और वे कहते हैं देखो पेटू और मद्यप मनुष्य कर उगाहनेहारों और पापियों का मित्र, परन्तु ज्ञान अपने सन्तानों से निर्दोष ठहराया गया है॥

२० तब वह उन नगरों को जिन्हों में उस के अधिक आश्चर्य्य कर्म्म किये गये उलहना देने लगा क्योंकि उन्हों ने पश्चात्ताप नहीं किया। २१ हाय तू कोराजीन, हाय तू बैतसैदा, जो आश्चर्य्य कर्म्म तुम्हों में किये गये हैं सो यदि सोर और सीदोन में किये जाते तो बहुत दिन बीते होते कि वे टाट पहिनके और राख में २२ बैठके पश्चात्ताप करते। परन्तु मैं तुम से कहता हूं कि बिचार के दिन में तुम्हारी दशा से सोर और सीदोन की दशा सहने योग्य होगी। २३ और हे कफर्नाहुम जो स्वर्ग लों ऊंचा किया गया है तू नरक लों नीचा किया जायगा, जो आश्चर्य्य कर्म्म तुझ में किये गये हैं सो यदि सदोम में किये जाते तो वह आज लों बना रहता। परन्तु मैं तुम से कहता हूं कि बिचार २४ के दिन में तेरी दशा से सदोम के देश की दशा सहने योग्य होगी॥

इस पर उस समय में यीशु ने कहा हे पिता २५ स्वर्ग और पृथिवी के प्रभु मैं तेरा धन्य मानता हूं कि तू ने इन बातों को ज्ञानवानों और बुद्धिमानों से गुप्त रखा है और उन्हें बालकों पर प्रगट किया है। हां हे पिता क्योंकि तेरी दृष्टि २६ में यही अच्छा लगा। मेरे पिता ने मुझे सब २७ कुछ सौंपा है और पुत्र को कोई नहीं जानता है केवल पिता और पिता को कोई नहीं जानता है केवल पुत्र और वही जिस पर पुत्र उसे प्रगट किया चाहे॥

हे सब लोगों जो परिश्रम करते और बोझ से २८ दबे हो मेरे पास आओ मैं तुम्हें बिश्राम देऊंगा। मेरा जूआ अपने ऊपर लेओ और मुझ से सीखो २९ क्योंकि मैं नम्र और मन में दीन हूं और तुम अपने मनों में बिश्राम पाओगे। क्योंकि मेरा ३० जूआ सहज और मेरा बोझ हलका है॥

## १२. उस

समय में यीशु बिश्राम के दिन खेतों में होके गया और उस के शिष्य भूखे हो बालें तोड़ने और खाने लगे। फरीशियों ने यह देखके उस से कहा २ देखिये जो काम बिश्राम के दिन में करना उचित नहीं है सो आप के शिष्य करते हैं। उस ने उन ३ से कहा क्या तुम ने नहीं पढ़ा है कि दाऊद ने जब वह और उस के संगी लोग भूखे हुए तब क्या किया। उस ने क्योंकर ईश्वर के घर में ४ जाके भेंट की रोटियां खाईं जिन्हें खाना न उस को न उस के संगियों को परन्तु केवल याजकों को उचित था। अथवा क्या तुम ने व्यवस्था में ५ नहीं पढ़ा है कि मन्दिर में याजक लोग बिश्राम के दिनों में बिश्रामबार की बिधि को लंघन करते हैं और निर्दोष हैं। परन्तु मैं तुम से ६ कहता हूं कि यहां एक है जो मन्दिर से भी बड़ा है। जो तुम इस का अर्थ जानते कि मैं ७ दया को चाहता हूं बलिदान को नहीं तो तुम निर्दोषों को दोषी न ठहराते। मनुष्य का पुत्र ८ बिश्रामवार का भी प्रभु है॥

वहां से जाके वह उन की सभा के घर में ९

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

१० आया। और देखो एक मनुष्य था जिस का हाथ सूख गया था और उन्हों ने उस पर दोष लगाने के लिये उस से पूछा क्या बिश्राम के ११ दिनों में चंगा करना उचित है। उस ने उन से कहा तुम में से कौन मनुष्य होगा कि उस का एक भेड़ हो और जो वह बिश्राम के दिन गढ़े १२ में गिरे तो उसे पकड़के न निकालेगा। फिर मनुष्य भेड़ से कितना बड़ा है, इस लिये बिश्राम १३ के दिनों में भलाई करना उचित है। तब उस ने उस मनुष्य से कहा अपना हाथ बढ़ा, उस ने उस को बढ़ाया और वह फिर दूसरे हाथ की नाईं भला चंगा हो गया॥

१४ तब फरीशियों ने बाहर जाके यीशु के विरुद्ध आपस में बिचार किया इस लिये कि उसे नाश १५ करें। यह जानके यीशु वहां से चला गया और बड़ी भीड़ उस के पीछे हो लिई और उस ने १६ उन सभों को चंगा किया। और उन्हें दृढ़ १७ आज्ञा दिई कि मुझे प्रगट मत करो। कि जो बचन यिशैयाह भविष्यद्वक्ता से कहा गया था १८ सो पूरा होवे। कि देखो मेरा सेवक जिसे मैं ने चुना है और मेरा प्रिय जिस से मेरा मन अति प्रसन्न है, मैं अपना आत्मा उस पर रखूंगा और वह अन्यदेशियों को सत्य व्यवस्था बतावेगा। १९ वह न झगड़ेगा न धूम मचावेगा न सड़कों में २० कोई उस का शब्द सुनेगा। वह जब लों सत्य व्यवस्था को प्रबल न करे तब लों कुचले हुए नरकट को न तोड़ेगा और धूआं देनेहारी बत्ती २१ को न बुझावेगा। और अन्यदेशी लोग उस के नाम पर आशा रखेंगे॥

२२ तब लोग एक भूतग्रस्त अंधे और गूंगे मनुष्य को उस पास लाये और उस ने उसे चंगा किया यहां लों कि वह जो अंधा औ गूंगा था देखने औ २३ बोलने लगा। इस पर सब लोग बिस्मित होके २४ बोले यह क्या दाऊद का सन्तान है। परन्तु फरीशियों ने यह सुनके कहा यह तो बालजिबूल नाम भूतों के प्रधान की सहायता बिना भूतों २५ को नहीं निकालता है। यीशु ने उन के मन की बातें जानके उन से कहा जिस जिस राज्य में फूट पड़ी है वह राज्य उजड़ जाता है और कोई नगर अथवा घराना जिस में फूट पड़ी है नहीं २६ ठहरेगा। और यदि शैतान शैतान को निकालता है तो उस में फूट पड़ी है फिर उस का २७ राज्य क्योंकर ठहरेगा। और जो मैं बालजिबूल की सहायता से भूतों को निकालता हूं तो तुम्हारे सन्तान किस की सहायता से निकालते हैं, इस लिये वे तुम्हारे न्याय करनेहारे होंगे। २८ परन्तु जो मैं ईश्वर के आत्मा की सहायता से भूतों को निकालता हूं तो निस्सन्देह ईश्वर का राज्य तुम्हारे पास पहुंच चुका है। २९ यदि बलवन्त कोई पहिले न बांधे तो क्योंकर उस बलवन्त के घर में पैठके उस की सामग्री लूट सके परन्तु उसे बांधके उस के घर को लूटेगा। ३० जो मेरे संग नहीं है सो मेरे विरुद्ध है और जो ३१ मेरे संग नहीं बटोरता सो बिथराता है। इस लिये मैं तुम से कहता हूं कि सब प्रकार का पाप और निन्दा मनुष्यों के लिये क्षमा किया जायगा परन्तु पवित्र आत्मा की निन्दा मनुष्यों ३२ के लिये नहीं क्षमा किई जायगी। जो कोई मनुष्य के पुत्र बिरोध में बात कहे वह उस के लिये क्षमा किई जायगी परन्तु जो कोई पवित्र आत्मा के बिरोध में कुछ कहे वह उस के लिये न इस लोक में न परलोक में क्षमा किया जायगा॥

३३ यदि पेड़ को अच्छा कहो तो उस के फल को भी अच्छा कहो अथवा पेड़ को निकम्मा कहो तो उस के फल को भी निकम्मा कहो क्योंकि फल ही से पेड़ पहिचाना जाता है। ३४ हे सांपों के वंश तुम बुरे होके अच्छी बातें क्यों कर कह सकते हो क्योंकि जो मन में भरा है ३५ उसी को मुंह बोलता है। भला मनुष्य मन के भले भंडार से भली बातें निकलाता है और बुरा मनुष्य बुरे भंडार से बुरी बातें निकालता ३६ है। मैं तुम से कहता हूं कि मनुष्य जो जो अनर्थ बातें कहें बिचार के दिन में हर एक बात का ३७ लेखा देंगे। क्योंकि तू अपनी बातों से निर्दोष अथवा अपनी बातों से दोषी ठहराया जायगा।

३८ इस पर कितने अध्यापकों और फरीशियों ने कहा हे गुरु हम आप से एक चिन्ह देखने ३९ चाहते हैं। उस ने उन्हें उत्तर दिया कि इस समय के दुष्ट और व्यभिचारी लोग चिन्ह ढूंढ़ते हैं परन्तु कोई चिन्ह उन को नहीं दिया जायगा ४० केवल यूनस भविष्यद्वक्ता का चिन्ह। जिस रीति से यूनस तीन दिन और तीन रात मछली के पेट में था उसी रीति से मनुष्य का पुत्र तीन दिन और तीन रात पृथिवी के भीतर ४१ रहेगा। निनवीय लोग बिचार के दिन में इस समय के लोगों के संग खड़े हो उन्हें दोषी ठहरावेंगे क्योंकि उन्हों ने यूनस का उपदेश

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

सुनके पश्चात्ताप किया और देखो यहां एक है
४२ है जो यूनस से भी बड़ा है । दक्षिण की राणी
बिचार के दिन में इस समय के लोगों के संग
उठके उन्हें दोषी ठहरावेगी क्योंकि वह सुले-
मान का ज्ञान सुनने को पृथिवी के अन्त से
आई और देखो यहां एक है जो सुलैमान से
भी बड़ा है ॥

४३ जब अशुद्ध भूत मनुष्य से निकल जाता है
तब सूखे स्थानों में विश्राम ढूंढ़ता फिरता पर
४४ नहीं पाता है । तब वह कहता है कि मैं अपने
घर में जहां से निकला फिर जाऊंगा और
आके उसे सूना झाड़ा बुहारा सुथरा पाता है ।
४५ तब वह जाके अपने से अधिक दुष्ट सात और
भूतों को अपने संग ले आता है और वे भीतर
पैठके वहां बास करते हैं और उस मनुष्य की
पिछली दशा पहिली से बुरी होती है, इस
समय के दुष्ट लोगों की दशा ऐसी होगी ॥

४६ यीशु लोगों से बात करता ही था कि देखो
उस की माता और उस के भाई बाहर खड़े हुए
४७ उस से बोलने चाहते थे । तब किसी ने उस
से कहा देखिये आप की माता और आप के
भाई बाहर खड़े हुए आप से बोलने चाहते हैं ।
४८ उस ने कहनेहारे को उत्तर दिया कि मेरी
४९ माता कौन है और मेरे भाई कौन हैं । और
अपने शिष्यों की ओर अपना हाथ बढ़ाके उस
ने कहा देखो मेरी माता और मेरे भाई ।
५० क्योंकि जो कोई मेरे स्वर्गबासी पिता की
इच्छा पर चले वही मेरा भाई और बहिन
और माता है ॥

## १३. उस दिन यीशु घर से निकल के
समुद्र के तीर पर बैठा । और
२ ऐसी बड़ी भीड़ उस पास इकट्ठी हुई कि वह नाव
पर चढ़के बैठा और सब लोग तीर पर खड़े
३ रहे । तब उस ने उन से दृष्टान्तों में बहुत सी
बातें कहीं कि देखो एक बोनेहारा बीज बोने-
४ को निकला । बोने में कितने बीज मार्ग की
ओर गिरे और पंछियों ने आके उन्हें चुग
५ लिया । कितने पत्थरैली भूमि पर गिरे जहां
उन को बहुत मिट्टी न मिली और बहुत मिट्टी
६ न मिलने से वे बेग उगे । परन्तु सूर्य्य उदय
होने पर वे झुलस गये और जड़ न पकड़ने से
७ सूख गये । कितने कांटों के बीच में गिरे और
८ कांटों ने बढ़के उन को दबा डाला । परन्तु
कितने अच्छी भूमि पर गिरे और फल फले कोई
सौ गुणे कोई साठ गुणे कोई तीस गुणे । जिस ९
को सुनने के कान हों सो सुने ॥

तब शिष्यों ने उस पास आ उस से कहा १०
आप उन से दृष्टान्तों में क्यों बोलते हैं । उस ने ११
उन को उत्तर दिया कि तुम को स्वर्ग के राज्य
के भेद जानने का अधिकार दिया गया है
परन्तु उन को नहीं दिया गया है । क्योंकि जो १२
कोई रखता है उस को और दिया जायगा
और उस को बहुत होगा परन्तु जो कोई
नहीं रखता है उस से जो कुछ उस के पास
है सो भी ले लिया जायगा । इस लिये मैं १३
उन से दृष्टान्तों में बोलता हूं क्योंकि वे देखते
हुए नहीं देखते हैं और सुनते हुए नहीं सुनते
और न बूझते हैं । और यिशैयाह की यह १४
भविष्यद्वाणी उन में पूरी होती है कि तुम सुनते
हुए सुनोगे परन्तु नहीं बूझोगे और देखते हुए
देखोगे पर तुम्हें न सूझेगा । क्योंकि इन लोगों १५
का मन मोटा हो गया है और वे कानों से
ऊंचा सुनते हैं और अपने नेत्र मूंद लिये हैं ऐसा
न हो कि वे कभी नेत्रों से देखें और कानों से
सुनें और मन से समझें और फिर जावें और
मैं उन्हें चंगा करूं । परन्तु धन्य तुम्हारे नेत्र कि १६
वे देखते हैं और तुम्हारे कान कि वे सुनते हैं ।
क्योंकि मैं तुम से सच कहता हूं कि जो तुम १७
देखते हो उस को बहुतेरे भविष्यद्वक्ताओं और
धर्म्मियों ने देखने चाहा पर न देखा और जो
तुम सुनते हो उस को सुनने चाहा पर
न सुना ॥

सो तुम बोनेहारे के दृष्टान्त का अर्थ सुनो । १८
जो कोई राज्य का बचन सुनके नहीं बूझता है १९
उस के मन में जो कुछ बोया गया था सो वह
दुष्ट आके छीन लेता है, यह वही है जिस में
बीज मार्ग की ओर बोया गया । जिस में बीज २०
पत्थरैली भूमि पर बोया गया सो वही है जो
बचन को सुनके तुरन्त आनन्द से ग्रहण करता
है । परन्तु उस में जड़ न बंधने से वह थोड़ी बेर २१
ठहरता है और बचन के कारण क्लेश अथवा
उपद्रव होने पर तुरन्त ठोकर खाता है । जिस २२
में बीज कांटों के बीच में बोया गया सो वही
है जो बचन सुनता है पर इस संसार की चिन्ता
और धन की माया बचन को दबाती है और
वह निष्फल होता है । पर जिस में बीज अच्छी २३
भूमि पर बोया गया सो वही है जो बचन सुनके

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


बूझता है और वह तो फल देता है और कोई सौ गुणे कोई साठ गुणे कोई तीस गुणे फलता है ॥

२४ उस ने उन्हें दूसरा दृष्टान्त दिया कि स्वर्ग के राज्य की उपमा एक मनुष्य से दिई जाती है
२५ जिस ने अपने खेत में अच्छा बीज बोया। परन्तु जब लोग सोये थे तब उस का बैरी आके गेहूं के
२६ बीच में जंगली बीज बोके चला गया। जब अंकुर निकले और बालें लगीं तब जंगली दाने
२७ भी दिखाई दिये। इस पर गृहस्थ के दासों ने आ उस से कहा हे स्वामी क्या आप ने अपने खेत में अच्छा बीज न बोया, फिर जंगली दाने
२८ उस में कहां से आये। उस ने उन से कहा किसी बैरी ने यह किया है, दासों ने उस से कहा आप की इच्छा होय तो हम जाके उन को बटोर
२९ लेवें। उस ने कहा सो नहीं न हो कि जंगली दाने बटोरने में उन के संग गेहूं भी उखाड़
३० लेओ। कटनी लों दोनों को एक संग बढ़ने देओ और कटनी के समय में मैं काटनेहारों से कहूंगा पहिले जंगली दाने बटोरके जलाने के लिये उन के गट्ठे बांधो परन्तु गेहूं को मेरे खत्ते में एकट्ठा करो ॥

३१ उस ने उन्हें एक और दृष्टान्त दिया कि स्वर्ग का राज्य राई के एक दाने की नाईं है जिसे किसी मनुष्य ने लेके अपने खेत में बोया।
३२ वह तो सब बीजों में से छोटा है परन्तु जब बढ़ जाता तब साग पात से बड़ा होता है और ऐसा पेड़ हो जाता है कि आकाश के पंछी आके
३३ उस की डालियों पर बसेरा करते हैं। उस ने एक और दृष्टान्त उन से कहा कि स्वर्ग का राज्य खमीर की नाईं है जिस को किसी स्त्री ने लेके तीन पसेरी आटे में छिपा रखा यहां लों कि सब खमीर हो गया ॥

३४ यह सब बातें यीशु ने दृष्टान्तों में लोगों से कहीं और बिना दृष्टान्त से उन को कुछ न
३५ कहा। कि जो बचन भविष्यद्वक्ता से कहा गया था कि मैं दृष्टान्तों में अपना मुंह खोलूंगा जो बातें जगत की उत्पत्ति से गुप्त रहीं उन्हें बर्णन करूंगा सो पूरा होवे ॥

३६ तब यीशु लोगों को बिदा कर घर में आया और उस के शिष्यों ने उस पास आ कहा खेत के जंगली दाने के दृष्टान्त का अर्थ हमें सम-
३७ झाइये। उस ने उन को उत्तर दिया कि जो अच्छा बीज बोता है सो मनुष्य का पुत्र है।
३८ खेत तो संसार है अच्छा बीज राज्य के सन्तान हैं और जंगली बीज दुष्ट के सन्तान हैं।
३९ जिस बैरी ने उन को बोया सो शैतान है कटनी जगत का अन्त है और काटनेहारे स्वर्गदूत
४० हैं। सो जैसे जंगली दाने बटोरे जाते और आग से जलाये जाते हैं वैसा ही इस जगत के
४१ अन्त में होगा। मनुष्य का पुत्र अपने दूतों को भेजेगा और वे उस के राज्य में से सब ठोकर के कारणों को और कुकर्म्म करने-
४२ हारों को बटोर लेंगे। और उन्हें आग के कुंड में डालेंगे जहां रोना औ दांत पीसना
४३ होगा। तब धर्म्मी लोग अपने पिता के राज्य में सूर्य्य की नाईं चमकेंगे जिस को सुनने के कान हों सो सुने ॥

४४ फिर स्वर्ग का राज्य खेत में छिपाये हुए धन के समान है जिसे किसी मनुष्य ने पाके गुप्त रखा और वह उस के आनन्द के कारण जाके अपना सब कुछ बेचके उस खेत को मोल लेता
४५ है। फिर स्वर्ग का राज्य एक ब्योपारी के समान
४६ है जो अच्छे मोतियों को ढूंढ़ता था। उस ने जब एक बड़े मोल का मोती पाया तब जाके अपना सब कुछ बेचके उसे मोल लिया ॥

४७ फिर स्वर्ग का राज्य महाजाल के समान है जो समुद्र में डाला गया और हर प्रकार की
४८ मछलियों को घेर लिया। जब वह भर गया तब लोग उस को तीर पर खींच लाये और बैठके अच्छी अच्छी को पात्रों में बटोरा और
४९ निकम्मी निकम्मी को फेंक दिया। जगत के अन्त में वैसा ही होगा स्वर्ग दूत आके दुष्टों को
५० धर्म्मियों के बीच में से अलग करेंगे। और उन्हें आग के कुंड में डालेंगे जहां रोना औ दांत पीसना होगा ॥

५१ यीशु ने उन से कहा क्या तुम ने यह सब बातें
५२ समझीं, वे उस से बोले हां प्रभु। उस ने उन से कहा इस लिये हर एक अध्यापक जिस ने स्वर्ग के राज्य की शिक्षा पाई है गृहस्थ के समान है जो अपने भंडार से नई और पुरानी बस्तु निकालता है ॥

५३ जब यीशु ये सब दृष्टान्त कह चुका तब वहां
५४ से चला गया। और उस ने अपने देश में आ उन की सभा के घर में उन्हें ऐसा उपदेश दिया कि वे अचंभित हो बोले इस को यह
५५ ज्ञान और ये आश्चर्य्य कर्म्म कहां से हुए। यह क्या बढ़ई का पुत्र नहीं है, क्या उस की माता का नाम मरियम और उस के भाइयों के नाम याकूब

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



और योशी और शिमोन और यिहूदा नहीं
५६ हैं। और क्या उस की सब बहिनें हमारे यहां नहीं हैं. फिर उस को यह सब कहां से हुआ।
५७ सो उन्होंने उस के विषय में ठोकर खाई परन्तु यीशु ने उन से कहा भविष्यद्वक्ता अपना देश और अपना घर छोड़ के और कहीं निरादर नहीं
५८ होता है। और उस ने वहां उन के अविश्वास के कारण बहुत आश्चर्य्य कर्म्म नहीं किये॥

१४. उस समय में चौथाई के राजा हेरोद ने यीशु की कीर्त्ति
२ सुनी। और अपने सेवकों से कहा यह तो योहन बपतिसमा देनेहारा है वह मृतकों में से जी उठा है इस लिये आश्चर्य्य कर्म्म उस से
३ प्रगट होते हैं। क्योंकि हेरोद ने अपने भाई फिलिप की स्त्री हेरोदिया के कारण योहन को पकड़के उसे बांधा था और बन्दीगृह में डाला
४ था। क्योंकि योहन ने उस से कहा था कि इस
५ स्त्री को रखना तुझ को उचित नहीं है। और वह उसे मार डालने चाहता था पर लोगों से डरा क्योंकि वे उसे भविष्यद्वक्ता जानते
६ थे। परन्तु हेरोद के जन्मदिन की सभा में हेरोदिया की पुत्री ने सभा में नाचकर
७ हेरोद को प्रसन्न किया। इस लिये उस ने किरिया खाके अंगीकार किया कि जो कुछ तू
८ मांगे मैं तुझे देऊंगा। वह अपनी माता की उस्काई हुई बोली योहन बपतिसमा देनेहारे
९ का सिर यहां थाल में मुझे दीजिये। तब राजा उदास हुआ परन्तु उस किरिया के और अपने संग बैठनेहारों के कारण उस ने देने की आज्ञा
१० किई। और उस ने भेज कर बन्दीगृह में योहन
११ का सिर कटवाया। और उसका सिर थाल में कन्या को पहुंचा दिया गया और वह उस को
१२ अपनी मां के पास ले गई। तब उस के शिष्यों ने आके उस की लोथ को उठाके गाड़ा और आके यीशु से इसका समाचार कहा॥
१३ जब यीशु ने यह सुना तब नाव पर चढ़ के वहां से किसी जंगली स्थान में एकान्त में गया और लोग यह सुन के नगरों में से पैदल उस के पीछे हो लिये। यीशु ने निकल
१४ के बहुत लोगों को देखा और उन पर दया कर उन के रोगियों को चंगा किया॥
१५ जब सांझ हुई तब उस के शिष्यों ने उस पास आ कहा यह तो जंगली स्थान है और बेला अब बीत गई है लोगों को बिदा कीजिये कि वे बस्तियों में जाके अपने लिये भोजन मोल
१६ लेवें। यीशु ने उन से कहा इन्हें जाने का प्रयोजन नहीं तुम उन्हें खाने को देओ।
१७ उन्हों ने उस से कहा यहां हमारे पास केवल पांच रोटी और दो मछली हैं।
१८ उस ने कहा उन को यहां मेरे पास लाओ।
१९ तब उस ने लोगों को घास पर बैठने की आज्ञा दिई और उन पांच रोटियों और दो मछलियों को ले स्वर्ग की ओर देखके धन्यबाद किया और रोटियां तोड़के शिष्यों को दिईं और शिष्यों ने लोगों को दिईं।
२० सो सब खाके तृप्त हुए और जो टुकड़े बच रहे उन्हों ने उन की बारह टोकरी भरी उठाईं।
२१ जिन्हों ने खाया सो स्त्रियों और बालकों को छोड़ पांच सहस्र पुरुषों के अटकल थे॥
२२ तब यीशु ने तुरन्त अपने शिष्यों को दृढ़ आज्ञा दिई कि जब लों मैं लोगों को बिदा करूं तुम नाव पर चढ़के मेरे आगे उस पार जाओ।
२३ वह लोगों को बिदा कर प्रार्थना करने को एकान्त में पर्वत पर चढ़ गया और सांझ को वहां अकेला था।
२४ उस समय नाव समुद्र के बीच में लहरों से उछल रही थी क्योंकि बयार सन्मुख की थी।
२५ रात के चौथे पहर में यीशु समुद्र पर चलते हुए उन के पास गया।
२६ शिष्य लोग उस को समुद्र पर चलते देखके घबरा गये और बोले यह प्रेत है और डर के मारे चिल्लाये।
२७ यीशु तुरन्त उन से बात करने लगा और कहा ढाढ़स बांधो मैं हूं डरो मत।
२८ तब पितर ने उस को उत्तर दिया कि हे प्रभु यदि आप ही हैं तो मुझे अपने पास जल पर आने की आज्ञा दीजिये।
२९ उस ने कहा आ. तब पितर नाव पर से उतरके यीशु पास जाने को जल पर चलने
३० लगा। परन्तु बयार को प्रचंड देखके वह डर गया और जब डूबने लगा तब चिल्लाके बोला हे प्रभु मुझे बचाइये।
३१ यीशु ने तुरन्त हाथ बढ़ाके उस को थांभ लिया और उससे कहा हे अल्पबिश्वासी क्यों सन्देह किया।
३२ जब वे नाव पर चढ़े तब बयार थम गई।
३३ इस पर जो लोग नाव पर थे सो आके यीशु को प्रणाम करके बोले सचमुच आप ईश्वर के पुत्र हैं॥
३४ वे पार उतरके गिनेसरत देश में पहुंचे।
३५ और वहां के लोगों ने यीशु को चीन्हके आस पास के सारे देश में कहला भेजा और सब रोगियों को उस पास लाये।
३६ और उससे बिन्ती



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


किई कि वे केवल उस के वस्त्र के आंचल को छूवें और जितनों ने छूआ सब चंगे किये गये ॥

## १५.

तब यिरूशलीम के कितने अध्यापकों और फरीशियों ने यीशु २ पास आ कहा। आप के शिष्य लोग क्यों प्राचीनों के व्यवहार लंघन करते हैं क्योंकि जब वे रोटी खाते तब अपने हाथ नहीं धोते ३ हैं। उस ने उन को उत्तर दिया कि तुम भी क्यों अपने व्यवहारों के कारण ईश्वर की आज्ञा ४ को लंघन करते हो। क्योंकि ईश्वर ने आज्ञा किई कि अपने माता पिता का आदर कर और जो कोई माता अथवा पिता की निन्दा करे सो ५ मार डाला जाय। परन्तु तुम कहते हो यदि कोई अपने माता अथवा पिता से कहे कि जो कुछ तुझ को मुझ से लाभ होता सो संकल्प किया गया है तो उस को अपनी माता अथवा अपने पिता का आदर करने का और कुछ प्रयोजन नहीं। ६ सो तुम ने अपने व्यवहारों के कारण ईश्वर की ७ आज्ञा को उठा दिया है। हे कपटियो यिशैयाह ने तुम्हारे विषय में यह भविष्यद्वाणी अच्छी ८ कही। कि ये लोग अपने मुंह से मेरे निकट आते हैं और होंठों से मेरा आदर करते हैं ९ परन्तु उन का मन मुझ से दूर रहता है। पर वे वृथा मेरी उपासना करते हैं क्योंकि मनुष्यों की आज्ञाओं को धर्म्मोपदेश ठहराके सिखाते हैं॥

१० और उस ने लोगों को अपने पास बुलाके ११ उन से कहा सुनो और बूझो। जो मुंह में समाता है सो मनुष्य को अपवित्र नहीं करता है परन्तु जो मुंह से निकलता है सोई १२ मनुष्य को अपवित्र करता है। तब उस के शिष्यों ने आ उस से कहा क्या आप जानते हैं कि फरीशियों ने यह वचन सुनके १३ ठोकर खाई। उस ने उत्तर दिया कि हर एक गाछ जो मेरे स्वर्गीय पिता ने नहीं १४ लगाया है उखाड़ा जायगा। उन को रहने दो. वे अंधों के अंधे अगुवे हैं और अंधा यदि अंधे को मार्ग बतावे तो दोनों गढ़े में गिर १५ पड़ेंगे। तब पितर ने उस को उत्तर दिया कि १६ इस दृष्टान्त का अर्थ हमें समझाइये। यीशु ने १७ कहा तुम भी क्या अब लों निर्बुद्धि हो। क्या तुम अब लों नहीं बूझते हो कि जो कुछ मुंह में समाता सो पेट में जाता है और संडास १८ में फेंका जाता है। परन्तु जो कुछ मुंह से निकलता है सो मन से बाहर आता है और वही मनुष्य को अपवित्र करता है। क्योंकि मन से १९ नाना भांति की कुचिन्ता नरहिंसा परस्त्रीगमन व्यभिचार चोरी झूठी साची और ईश्वर की निन्दा निकलती हैं। येही हैं जो मनुष्य को अप २० वित्र करती हैं परन्तु बिन धोये हाथों से भोजन करना मनुष्य को अपवित्र नहीं करता है॥

यीशु वहां से निकलके सोर और सीदोन २१ के सिवानों में गया। और देखो उन सिवानों २२ में की एक कनानी स्त्री ने निकलकर पुकारके उस से कहा हे प्रभु दाऊद के सन्तान मुझ पर दया कीजिये मेरी बेटी भूत से अति पीड़ित है। परन्तु उस ने उस को कुछ उत्तर न दिया २३ और उस के शिष्यों ने आ उस से बिन्ती कर कहा इस को बिदा कीजिये क्योंकि वह हमारे पीछे पीछे पुकारती है। उस ने उत्तर दिया २४ कि इस्राएल के घराने की खोई हुई भेड़ों को छोड़ मैं किसी के पास नहीं भेजा गया हूं। तब स्त्री ने आ उस को प्रणाम कर कहा हे २५ प्रभु मेरा उपकार कीजिए। उस ने उत्तर दिया २६ कि लड़कों की रोटी लेके कुत्तों के आगे फेंकना अच्छा नहीं है। स्त्री ने कहा सच हे प्रभु तौभी २७ कुत्ते जो चूरचार उन के स्वामियों की मेज से गिरते हैं सो खाते हैं। तब यीशु ने उस को २८ उत्तर दिया कि हे नारी तेरा बिश्वास बड़ा है जैसा तू चाहती है वैसा ही तुझे होय. और उस की बेटी उसी घड़ी से चंगी हुई॥

यीशु वहां से जाके गालील के समुद्र के २९ निकट आया और पर्वत पर चढ़के वहां बैठा। और बड़ी बड़ी भीड़ अपने संग लंगड़ों अंधों ३० गूंगों टुंडों और बहुत से औरों को ले के यीशु पास आई और उन्हें उस के चरणों पर डाला और उस ने उन्हें चंगा किया। यहां लों कि ३१ जब लोगों ने देखा कि गूंगे बोलते हैं टुंडे चंगे होते हैं लंगड़े चलते हैं और अंधे देखते हैं तब अचंभा करके इस्राएल के ईश्वर की स्तुति किई॥

तब यीशु ने अपने शिष्यों को अपने पास ३२ बुलाके कहा मुझे इन लोगों पर दया आती है क्योंकि वे तीन दिन से मेरे संग रहे हैं और उन के पास कुछ खाने को नहीं है और मैं उन को भोजन बिना बिदा करने नहीं चाहता हूं न हो कि मार्ग में उन का बल घट जाय। उस के शिष्यों ने उस से कहा हमें इस जंगल ३३

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


में कहां से इतनी रोटी मिलेगी कि हम इतनी बड़ी
३४ भीड़ को तृप्त करें। यीशु ने उन से कहा तुम्हारे
पास कितनी रोटियां हैं. उन्हों ने कहा सात और
३५ थोड़ी सी छोटी मछलियां। तब उस ने लोगों
३६ को भूमि पर बैठने की आज्ञा दिई। और उस
ने उन सात रोटियों को और मछलियों को लेके
धन्य मान के तोड़ा और अपने शिष्यों को दिया
३७ और शिष्यों ने लोगों को दिया। सो सब खा
के तृप्त हुए और जो टुकड़े बच रहे उन्हों ने उन
३८ के सात टोकरे भरे उठाये। जिन्हों ने खाया सो
स्त्रियों और बालकों को छोड़ चार सहस्र पुरुष
३९ थे। तब यीशु लोगों को बिदा कर नाव पर
चढ़के मगदला नगर के सिवानों में आया॥

१६. तब फरीशियों और सदूकियों ने यीशु पास आ उस की परीक्षा करने को उस से चाहा कि हमें आकाश
२ का एक चिन्ह दिखाइये। उस ने उन को उत्तर
दिया सांझ को तुम कहते हो कि फरछा होगा
क्योंकि आकाश लाल है और भोर को कहते हो
कि आज आंधी आवेगी क्योंकि आकाश लाल
३ और धूमला है। हे कपटियो तुम आकाश का
रूप बूझ सकते हो क्या तुम समयों के चिन्ह
४ नहीं बूझ सकते हो। इस समय के दुष्ट और
व्यभिचारी लोग चिन्ह ढूंढ़ते हैं परन्तु कोई
चिन्ह उन को नहीं दिया जायगा केवल यूनस
भविष्यद्वक्ता का चिन्ह. तब वह उन्हें छोड़के
चला गया॥

५ उस के शिष्य लोग उस पार पहुंचके रोटी
६ लेना भूल गये। और यीशु ने उन से कहा देखो
फरीशियों और सदूकियों के खमीर से चौकस
७ रहो। वे आपस में बिचार करने लगे यह इस
८ लिये है कि हम ने रोटी न लिई। यह जानके
यीशु ने उन से कहा हे अल्पबिश्वासियो तुम
रोटी न लेने के कारण क्यों आपस में बिचार
९ करते हो। क्या तुम अब लों नहीं बूझते हो
और उन पांच सहस्र की पांच रोटी नहीं स्म-
रण करते हो और कितनी टोकरियां तुम ने
१० उठाईं। और न उन चार सहस्र की सात रोटी
११ और कितने टोकरे तुम ने उठाये। तुम क्यों
नहीं बूझते हो कि मैं ने तुम को फरीशियों
और सदूकियों के खमीर से चौकस रहने को
जो कहा सो रोटी के विषय में नहीं कहा।
१२ तब उन्हों ने बूझा कि उस ने रोटी के खमीर
से नहीं परन्तु फरीशियों और सदूकियों की
शिक्षा से चौकस रहने को कहा॥

यीशु ने कैसरिया फिलिपी के सिवानों में १३
आके अपने शिष्यों से पूछा कि लोग क्या कहते
हैं मैं मनुष्य का पुत्र कौन हूं। उन्हों ने कहा १४
कितने तो आप को योहन बपतिसमा देनेहारा
कहते हैं कितने एलियाह कहते हैं और कितने
यिरमियाह अथवा भविष्यद्वक्ताओं में से एक
कहते हैं। उस ने उन से कहा तुम क्या कहते १५
हो मैं कौन हूं। शिमोन पितर ने उत्तर दिया १६
कि आप जीवते ईश्वर के पुत्र ख्रीष्ट हैं। यीशु १७
ने उस को उत्तर दिया कि हे यूनस के पुत्र
शिमोन तू धन्य है क्योंकि मांस औ लोहू ने
नहीं परन्तु मेरे स्वर्गबासी पिता ने यह बात
तुझ पर प्रगट किई। और मैं भी तुझ से १८
कहता हूं कि तू पितर है और मैं इसी पत्थर
पर अपनी मंडली बनाऊंगा और परलोक के
फाटक उस पर प्रबल न होंगे। मैं तुझे स्वर्ग के १९
राज्य की कुंजियां देऊंगा और जो कुछ तू
पृथिवी पर बांधेगा सो स्वर्ग में बंधा हुआ होगा
और जो कुछ तू पृथिवी पर खोलेगा सो स्वर्ग
में खुला हुआ होगा। तब उस ने अपने शिष्यों २०
को चिताया कि किसी से मत कहो कि मैं
यीशु जो हूं सो ख्रीष्ट हूं॥

उस समय से यीशु अपने शिष्यों को बताने २१
लगा कि मुझे अवश्य है कि यिरूशलीम में
जाऊं और प्राचीनों और प्रधान याजकों और
अध्यापकों से बहुत दुःख उठाऊं और मार
डाला जाऊं और तीसरे दिन जी उठूं। तब २२
पितर उसे लेके उस को डांटके कहने लगा कि
हे प्रभु आप पर दया रहे यह तो आप को कभी
न होगा। उस ने मुंह फेरके पितर से कहा हे २३
शैतान मेरे साम्हने से दूर हो तू मेरे लिये ठोकर
है क्योंकि तुझे ईश्वर की बातों का नहीं परन्तु
मनुष्यों की बातों का सोच रहता है॥

तब यीशु ने अपने शिष्यों से कहा यदि कोई २४
मेरे पीछे आने चाहे तो अपनी इच्छा को मारे
और अपना क्रूश उठाके मेरे पीछे आवे।
क्योंकि जो कोई अपना प्राण बचाने चाहे सो २५
उसे खोवेगा परन्तु जो कोई मेरे लिये अपना
प्राण खोवे सो उसे पावेगा। यदि मनुष्य सारे २६
जगत को प्राप्त करे और अपना प्राण गंवावे
तो उस को क्या लाभ होगा. अथवा मनुष्य
अपने प्राण की सन्ती क्या देगा। मनुष्य का पुत्र २७

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



अपने दूतों के संग अपने पिता के ऐश्वर्य्य में आवेगा और तब वह हर एक मनुष्य को उस के २८ कार्य्य के अनुसार फल देगा । मैं तुम से सच कहता हूं कि जो यहां खड़े हैं उन में से कोई कोई हैं कि जब लों मनुष्य के पुत्र को उस के राज्य में आते न देखें तब लों मृत्यु का स्वाद न चीखेंगे ॥

१७. छः दिन के पीछे यीशु पितर और याकूब और उस के भाई योहन को लेके उन्हें किसी ऊंचे पर्व्वत पर एकान्त में ले २ गया। और उन के आगे उस का रूप बदल गया और उस का मुंह सूर्य्य के तुल्य चमका और उस का वस्त्र ज्योति की नाईं उजला हुआ। ३ और देखो मूसा और एलियाह उस के संग ४ बात करते हुए उन को दिखाई दिये। इस पर पितर ने यीशु से कहा हे प्रभु हमारा यहां रहना अच्छा है. यदि आप की इच्छा होय तो हम तीन डेरे यहां बनावें एक आप के लिये एक मूसा के लिये और एक एलियाह के लिये। ५ वह बोलता ही था कि देखो एक ज्योतिमय मेघ ने उन्हें छा लिया और देखो उस मेघ से यह शब्द हुआ कि यह मेरा प्रिय पुत्र है जिस से मैं ६ अति प्रसन्न हूं उस की सुनो। शिष्य लोग यह सुन के औंधे मुंह गिरे और निपट डर गये। ७ यीशु ने उन पास आके उन्हें छूके कहा उठो ८ डरो मत। तब उन्हों ने अपनी आंखें उठा के ९ यीशु को छोड़के और किसी को न देखा। जब वे उस पर्व्वत से उतरते थे तब यीशु ने उन को आज्ञा दिई कि जब लों मनुष्य का पुत्र मृतकों में से नहीं जी उठे तब लों इस दर्शन का समाचार किसी से मत कहो ॥

१० और उस के शिष्यों ने उस से पूछा फिर अध्यापक लोग क्यों कहते हैं कि एलियाह को ११ पहिले आना होगा । यीशु ने उन को उत्तर दिया कि सच है एलियाह पहिले आके सब कुछ १२ सुधारेगा। परन्तु मैं तुम से कहता हूं कि एलियाह आ चुका है और उन्हों ने उस को नहीं चीन्हा परन्तु उस से जो कुछ चाहा सो किया. इस रीति से मनुष्य का पुत्र भी उन से दुःख १३ पावेगा। तब शिष्यों ने बूझा कि वह योहन बपतिसमा देनेहारे के विषय में हम से कहता है ॥

१४ जब वे लोगों के निकट पहुंचे तब किसी मनुष्य ने यीशु पास आ घुटने टेक के उससे कहा। १५ हे प्रभु मेरे पुत्र पर दया कीजिये वह मिर्गी के रोग से अति पीड़ित है कि बार बार आग में और बार १६ बार पानी में गिर पड़ता है। और मैं उस को आप के शिष्यों के पास लाया परन्तु वे उसे चंगा १७ नहीं कर सके। यीशु ने उत्तर दिया कि हे अबिश्वासी और हठीले लोगो मैं कब लों तुम्हारे संग रहूंगा और कब लों तुम्हारी सहूंगा. उस १८ को यहां मेरे पास लाओ। तब यीशु ने भूत को डांटा और वह उस में से निकला और लड़का १९ उस घड़ी से चंगा हुआ। तब शिष्यों ने निराले में यीशु पास आ कहा हम उस भूत को क्यों २० नहीं निकाल सके। यीशु ने उन से कहा तुम्हारे अबिश्वास के कारण क्योंकि मैं तुम से सत्य कहता हूं यदि तुम को राई के एक दाने के तुल्य बिश्वास होय तो तुम इस पहाड़ से जो कहोगे कि यहां से वहां चला जा वह जायगा २१ और कोई काम तुम से असाध्य नहीं होगा। तौभी जो इस प्रकार के हैं सो प्रार्थना और उपवास बिना और किसी उपाय से निकाले नहीं जाते हैं ॥

२२ जब वे गालील में फिरते थे तब यीशु ने उन से कहा मनुष्य का पुत्र मनुष्यों के हाथ में पक- २३ ड़वाया जायगा। वे उस को मार डालेंगे और वह तीसरे दिन जी उठेगा. इस पर वे बहुत उदास हुए ॥

२४ जब वे कफर्नाहुम में पहुंचे तब मन्दिर का कर लेनेहारे पितर के पास आके बोले क्या तुम्हारा गुरु मन्दिर का कर नहीं देता है. उस ने कहा २५ हां देता है। जब पितर घर में आया तब यीशु ने उस के बोलने के पहिले उस से कहा हे शिमोन तू क्या समझता है. पृथिवी के राजा लोग कर अथवा खिराज किन से लेते हैं अपने २६ सन्तानों से अथवा परायों से। पितर ने उस से कहा परायों से. यीशु ने उस से कहा तब तो २७ सन्तान बचे हुए हैं। तौभी जिस्तें हम उन को ठोकर न खिलावें इस लिये तू समुद्र के तीर पर जाके बंसी डाल और जो मछली पहिले निकले उस को ले. तू उस का मुंह खोलने से एक रुपैया पावेगा उसी को लेके मेरे और अपने लिये उन्हें दे ॥

१८. उसी घड़ी शिष्यों ने यीशु पास आ कहा स्वर्ग के २ राज्य में बड़ा कौन है। यीशु ने एक बालक को

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


अपने पास बुलाके उन के बीच में खड़ा किया।
३ और कहा मैं तुम्हें सच कहता हूं जो तुम मन न फिराओ और बालकों के समान न हो जावो तो
४ स्वर्ग के राज्य में प्रवेश करने न पाओगे। जो कोई अपने को इस बालक के समान दीन करे सोई
५ स्वर्ग के राज्य में बड़ा है। और जो कोई मेरे नाम से एक ऐसे बालक को ग्रहण करे वह मुझे
६ ग्रहण करता है। परन्तु जो कोई इन छोटों में से जो मुझ पर बिश्वास करते हैं एक को ठोकर खिलावे उस के लिये भला होता कि चक्की का पाट उस के गले में लटकाया जाता और वह समुद्र के गहिराव में डुबाया जाता॥

७ ठोकरों के कारण हाय संसार. ठोकरें अवश्य लगेंगीं परन्तु हाय वह मनुष्य जिस के द्वारा से
८ ठोकर लगती है। जो तेरा हाथ अथवा तेरा पांव तुझे ठोकर खिलावे तो उसे काटके फेंक दे. लंगड़ा अथवा टूंडा होके जीवन में प्रवेश करना तेरे लिये इस से भला है कि दो हाथ अथवा दो पांव रहते हुए तू अनन्त आग में
९ डाला जाय। और जो तेरी आंख तुझे ठोकर खिलावे तो उसे निकाल के फेंक दे. काना होके जीवन में प्रवेश करना तेरे लिये इस से भला है कि दो आंखें रहते हुए तू नरक की आग में
१० डाला जाय। देखो कि तुम इन छोटों में से एक को तुच्छ न जानो क्योंकि मैं तुम से कहता हूं कि स्वर्ग में उन के दूत मेरे स्वर्गबासी पिता का मुंह नित्य देखते हैं॥

११ मनुष्य का पुत्र खोये हुए को बचाने आया
१२ है। तुम क्या समझते हो. जो किसी मनुष्य की सौ भेड़ होवें और उन में से एक भटक जाय तो क्या वह निन्नानवे को पहाड़ों पर छोड़के
१३ उस भटकी हुई को नहीं जाके ढूंढ़ता है। और मैं तुम से सत्य कहता हूं यदि ऐसा हो कि वह उस को पावे तो जो निन्नानवे नहीं भटक गई थीं उन से अधिक वह उस भेड़ के लिये आनन्द
१४ करता है। ऐसा ही तुम्हारे स्वर्गबासी पिता की इच्छा नहीं है कि इन छोटों में से एक भी नाश होवे॥

१५ यदि तेरा भाई तेरा अपराध करे तो जाके उस के संग एकान्त में उस को समझा दे. जो वह तेरी सुने तो तू ने अपने भाई को पाया
१६ है। परन्तु जो वह न सुने तो एक अथवा दो जन को अपने संग ले जा कि दो अथवा तीन साक्षियों के मुंह से हर एक बात ठहराई जाय।
१७ जो वह उन की न माने तो मंडली से कह दे परन्तु जो वह मंडली की भी न माने तो तेरे लेखे देवपूजक और कर उगाहनेहारा सा होय।
१८ मैं तुम से सच कहता हूं जो कुछ तुम पृथिवी पर बांधोगे सो स्वर्ग में बंधा हुआ होगा और जो कुछ तुम पृथिवी पर खोलोगे सो स्वर्ग में खुला हुआ होगा।
१९ फिर मैं तुम से कहता हूं यदि पृथिवी पर तुम में से दो मनुष्य जो कुछ मांगें उस बात के विषय में एक मन होवें तो वह उन के लिये मेरे स्वर्गवासी पिता की ओर से हो
२० जायगी। क्योंकि जहां दो अथवा तीन मेरे नाम पर इकट्ठे होवें तहां मैं उन के बीच में हूं॥

२१ तब पितर ने उस पास आ कहा हे प्रभु मेरा भाई के बेर मेरा अपराध करे और मैं उस को
२२ क्षमा करूं: क्या सात बेर लों। यीशु ने उस से कहा मैं तुझ से नहीं कहता हूं कि सात बेर लों
२३ परन्तु सत्तर गुणे सात बेर लों। इस लिये स्वर्ग के राज्य की उपमा एक राजा से दिई जाती है
२४ जिस ने अपने दासों से लेखा लेने चाहा। जब वह लेखा लेने लगा तब एक जन जो दस सहस्र तोड़े धारता था उस के पास पहुंचाया
२५ गया। जब कि भर देने को उस पास कुछ न था उस के स्वामी ने आज्ञा किई कि वह और उस की स्त्री और लड़के बाले और जो कुछ उस का था सब बेचा जाय और वह ऋण भर दिया
२६ जाय। इस पर उस दास ने दण्डवत कर उसे प्रणाम किया और कहा हे प्रभु मेरे विषय में धीरज धरिये मैं आप को सब भर देऊंगा।
२७ तब उस दास के स्वामी ने दया कर उसे छोड़ दिया और उस का ऋण क्षमा किया।
२८ परन्तु उसी दास ने बाहर निकलके अपने संगी दासों में से एक को पाया जो उस की एक सौ सूकी धारता था और उस को पकड़के उस का गला दाबके कहा जो कुछ तू धारता है मुझे
२९ दे। इस पर उस के संगी दास ने उस के पांवों पड़के उस से बिनन्ती कर कहा मेरे विषय में धीरज धरिये मैं आप को सब भर देऊंगा।
३० उस ने न माना परन्तु जाके उसे बन्दीगृह में डाला कि जब लों ऋण को भर न देवे तब लों
३१ वहीं रहे। उस के संगी दास लोग जो हुआ था सो देखके बहुत उदास हुए और जाके सब कुछ
३२ जो हुआ था अपने स्वामी को बताया। तब उस दास के स्वामी ने उस को अपने पास बुलाके उस से कहा हे दुष्ट दास तू ने जो मुझ

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


से बिन्ती किई तो मैं ने तुझे वह सब ऋण ३३ क्षमा किया । सो जैसा मैं ने तुझ पर दया किई वैसा क्या तुझे भी अपने संगी दास पर दया ३४ करना उचित न था । और उस के स्वामी ने क्रोध कर उसे दंडकारकों के हाथ सौंप दिया कि जब लों वह उस का सब ऋण भर न देवे ३५ तब लों उन के हाथ में रहे । यूंही यदि तुम में से हर एक अपने अपने मन से अपने भाई के अपराध क्षमा न करे तो मेरा स्वर्गबासी पिता भी तुम से वैसा करेगा ॥

१९. जब यीशु यह बातें कह चुका तब गालील से जाके यर्दन के उस पार यिहूदिया के सिवानों में आया । २ और बड़ी बड़ी भीड़ उस के पीछे हो लिई और ३ उसने उन्हें वहां चंगा किया । तब फरीशियों ने उस पास आ उस की परीक्षा करने को उस से कहा क्या किसी कारण से अपनी स्त्री को ४ त्यागना मनुष्य को उचित है । उस ने उन को उत्तर दिया क्या तुम ने नहीं पढ़ा है कि सृजनहार ने आरंभ से नर और नारी करके मनुष्यों ५ को उत्पन्न किया । और कहा इस हेतु से मनुष्य अपने माता पिता को छोड़के अपनी स्त्री से मिला रहेगा और वे दोनों एक तन ६ होंगे । सो वे आगे दो नहीं पर एक तन हैं इस लिये जो कुछ ईश्वर ने जोड़ा है उस को मनुष्य ७ अलग न करे । उन्हों ने उस से कहा फिर मूसा ने क्यों त्यागपत्र देने और स्त्री को त्यागने ८ की आज्ञा किई । उस ने उन से कहा मूसा ने तुम्हारे मन की कठोरता के कारण तुम को अपनी अपनी स्त्रियां त्यागने दिया परन्तु ९ आरंभ से ऐसा नहीं था । और मैं तुम से कहता हूं कि जो कोई व्यभिचार को छोड़ और किसी हेतु से अपनी स्त्री को त्यागके दूसरी से बिवाह करे सो परस्त्रीगमन करता है और जो उस त्यागी हुई से बिवाह करे सो परस्त्रीगमन १० करता है । उस के शिष्यों ने उस से कहा यदि पुरुष को स्त्री के संग इस प्रकार का संबंध है ११ तो बिवाह करना अच्छा नहीं है । उस ने उन से कहा सब लोग यह बचन ग्रहण नहीं कर सकते हैं केवल वे जिन को दिया गया है । १२ क्योंकि कोई कोई नपुंसक हैं जो माता के गर्भ से ऐसे ही जन्मे और कोई कोई नपुंसक हैं जो मनुष्यों से नपुंसक किये गये हैं और कोई कोई नपुंसक हैं जिन्हों ने स्वर्ग के राज्य के लिये अपने को नपुंसक किये हैं. जो इस को ग्रहण कर सके सो ग्रहण करे ॥

तब लोग कितने बालकों को यीशु पास लाये १३ कि वह उन पर हाथ रखके प्रार्थना करे परन्तु शिष्यों ने उन्हें डांटा । यीशु ने कहा बालकों १४ को मेरे पास आने दो और उन्हें मत बर्जो क्योंकि स्वर्ग का राज्य ऐसों का है । और वह १५ उन पर हाथ रखके वहां से चला गया ॥

और देखो एक मनुष्य ने उस पास आ उस १६ से कहा हे उत्तम गुरु अनन्त जीवन पाने को मैं कौन सा उत्तम काम करूं । उस ने उस से कहा १७ तू मुझे उत्तम क्यों कहता है. कोई उत्तम नहीं है केवल एक अर्थात् ईश्वर. परन्तु जो तू जीवन में प्रवेश किया चाहता है तो आज्ञाओं को पालन कर । उस ने उस से कहा कौन कौन आज्ञा. १८ यीशु ने कहा यह कि नरहिंसा मत कर परस्त्रीगमन मत कर चोरी मत कर झूठी साक्षी मत दे । अपने माता पिता का आदर कर और १९ अपने पड़ोसी को अपने समान प्रेम कर । उस २० जवान ने उस से कहा इन सभों को मैं ने अपने लड़कपन से पालन किया है मुझे अब क्या घटी है । यीशु ने उस से कहा जो तू सिद्ध हुआ २१ चाहता है तो जा अपनी संपत्ति बेचके कंगालों को दे और तू स्वर्ग में धन पावेगा और आ मेरे पीछे हो ले । वह जवान यह बात सुनके उदास २२ चला गया क्योंकि उस को बहुत धन था ॥

तब यीशु ने अपने शिष्यों से कहा मैं तुम से २३ सच कहता हूं कि धनवान को स्वर्ग के राज्य में प्रवेश करना कठिन होगा । फिर भी मैं तुम २४ से कहता हूं कि ईश्वर के राज्य में धनवान के प्रवेश करने से ऊंट का सूई के नाके में से जाना सहज है । यह सुन के उस के शिष्यों ने २५ निपट अचंभित हो कहा तब तो किस का त्राण हो सकता है । यीशु ने उन पर दृष्टि कर उन २६ से कहा मनुष्यों से यह अन्होना है परन्तु ईश्वर से सब कुछ हो सकता है ॥

तब पितर ने उस को उत्तर दिया कि देखिये २७ हम लोग सब कुछ छोड़के आप के पीछे हो लिये हैं सो हमें क्या मिलेगा । यीशु ने उन से २८ कहा मैं तुम से सच कहता हूं कि नई सृष्टि में जब मनुष्य का पुत्र अपने ऐश्वर्य्य के सिंहासन पर बैठेगा तब तुम भी जो मेरे पीछे हो लिये हो बारह सिंहासनों पर बैठके इस्राएल के

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


२९ बारह कुलों का न्याय करोगे। और जिस किसी ने मेरे नाम के लिये घरों वा भाइयों वा बहिनों वा पिता वा माता वा स्त्री वा लड़कों वा भूमि को त्यागा है सो सौ गुणा पावेगा और अनन्त जीवन का अधिकारी होगा। ३० परन्तु बहुतेरे जो अगले हैं पिछले होंगे और जो पिछले हैं अगले होंगे॥

२०. स्वर्ग का राज्य किसी गृहस्थ के समान है जो भोर को निकला कि अपने दाख की बारी में बनिहारों को लगावे। २ और उस ने बनिहारों के साथ दिन भर की एक एक सूकी मजूरी ठहराके उन्हें अपने दाख की बारी में भेजा। ३ जब पहर एक दिन चढ़ा तब उस ने बाहर जाके औरों को चौक में बेकार खड़े देखा। ४ और उन से कहा तुम भी दाख की बारी में जाओ और जो कुछ उचित होय मैं तुम्हें देऊंगा. सो वे भी गये। ५ फिर उस ने दूसरे और तीसरे पहर के निकट बाहर जाके वैसा ही किया। ६ घड़ी एक दिन रहते उस ने बाहर जाके औरों को बेकार खड़े पाया और उन से कहा तुम क्यों यहां दिन भर बेकार खड़े हो। ७ उन्हों ने उस से कहा किसी ने हम को काम में नहीं लगाया है. उस ने उन्हें कहा तुम भी दाख की बारी में जाओ और जो कुछ उचित होय सो पाओगे। ८ जब सांझ हुई तब दाख की बारी के स्वामी ने अपने भण्डारी से कहा बनिहारों को बुलाके पिछलों से आरंभ कर अगलों तक उन्हें मजूरी दे। ९ सो जो लोग घड़ी एक दिन रहते काम पर आये थे उन्हों ने आके एक एक सूकी पाई। १० तब अगले आये और समझा कि हम अधिक पावेंगे परन्तु उन्हों ने भी एक एक सूकी पाई। ११ इस को लेके वे उस गृहस्थ पर कुड़कुड़ाके बोले। १२ इन पिछलों ने एक ही घड़ी काम किया और आप ने उन को हमारे तुल्य किया है जिन्हों ने दिन भर का भार और घाम सहा। १३ उस ने उन में से एक को उत्तर दिया कि हे मित्र मैं तुझ से कुछ अनीत नहीं करता हूं. क्या तू ने मुझ से एक सूकी लेने को न ठहराया। १४ अपना ले और चला जा. मेरी इच्छा है कि जितना तुझ को उतना इस पिछले को भी देऊं। १५ क्या मुझे उचित नहीं कि अपने धन से जो चाहूं सो करूं. क्या तू मेरे भले होने के कारण बुरी दृष्टि से देखता है। १६ इस रीति से जो पिछले हैं सो अगले होंगे और जो अगले हैं सो पिछले होंगे क्योंकि बुलाये हुए बहुत हैं परन्तु चुने हुए थोड़े हैं॥

१७ यीशु ने यिरूशलेम को जाते हुए मार्ग में बारह शिष्यों को एकान्त में ले जाके उन से कहा। १८ देखो हम यिरूशलीम को जाते हैं और मनुष्य का पुत्र प्रधान याजकों और अध्यापकों के हाथ पकड़वाया जायगा और वे उस को बध के योग्य ठहरावेंगे। १९ और उस को अन्यदेशियों के हाथ सौंपेंगे कि वे उस से ठट्ठा करें और कोड़े मारें और क्रूश पर घात करें. परन्तु वह तीसरे दिन जी उठेगा॥

२० तब जबदी के पुत्रों की माता ने अपने पुत्रों के संग यीशु पास आ प्रणाम कर उस से कुछ मांगा। २१ उस ने उस से कहा तू क्या चाहती है. वह उस से बोली आप यह कहिये कि आप के राज्य में मेरे इन दो पुत्रों में से एक आप की दहिनी ओर और दूसरा बाईं ओर बैठे। २२ यीशु ने उत्तर दिया तुम नहीं बूझते कि क्या मांगते हो. जिस कटोरे से मैं पीने पर हूं क्या तुम उस से पी सकते हो और जो बपतिसमा मैं लेता हूं क्या तुम उसे ले सकते हो. उन्हों ने उस से कहा हम सकते हैं। २३ उस ने उन से कहा तुम मेरे कटोरे से तो पीओगे और जो बपतिसमा मैं लेता हूं उसे लेओगे परन्तु जिन्हों के लिये मेरे पिता से तैयार किया गया है उन्हें छोड़ और किसी को अपनी दहिनी और अपनी बाईं ओर बैठने देना मेरा अधिकार नहीं है॥

२४ यह सुनके दसों शिष्य उन दोनों भाइयों पर रिसिआये। २५ यीशु ने उन को अपने पास बुलाके कहा तुम जानते हो कि अन्यदेशियों के अध्यक्ष लोग उन्हों पर प्रभुता करते हैं और जो बड़े हैं सो उन्हों पर अधिकार रखते हैं। २६ परन्तु तुम्हों में ऐसा नहीं होगा पर जो कोई तुम्हों में बड़ा हुआ चाहे सो तुम्हारा सेवक होवे। २७ और जो कोई तुम्हों में प्रधान हुआ चाहे सो तुम्हारा दास होवे। २८ इसी रीति से मनुष्य का पुत्र सेवा करवाने को नहीं परन्तु सेवा करने को और बहुतों के उद्धार के दाम में अपना प्राण देने को आया है॥

२९ जब वे यिरीहो नगर से निकलते थे तब बहुत लोग यीशु के पीछे हो लिये। ३० और देखो दो अंधे जो मार्ग की ओर बैठे थे यह सुनके कि यीशु जाता है पुकारके बोले हे प्रभु दाऊद के

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३१ सन्तान हम पर दया कीजिये । लोगों ने उन्हें डांटा कि वे चुप रहें परन्तु उन्हों ने अधिक पुकारा हे प्रभु दाऊद के सन्तान हम पर दया ३२ कीजिये । तब यीशु खड़ा रहा और उन को बुलाके कहा तुम क्या चाहते हो कि मैं तुम्हारे ३३ लिये करूं । उन्हों ने उस से कहा हे प्रभु हमारी ३४ आंखें खुल जायें । यीशु ने दया कर उन की आंखें छूईं और वे तुरन्त आंखों से देखने लगे और उस के पीछे हो लिये ॥

**२१. जब** वे यिरूशलीम के निकट आये और जैतून पर्व्वत के समीप बैतफगी गांव पास पहुंचे तब यीशु ने दो २ शिष्यों को यह कहके भेजा । कि जो गांव तुम्हारे सन्मुख है उस में जाओ और तुम तुरन्त एक गदही को बंधी हुई और उस के साथ बच्चे को पाओगे उन्हें खोलके मेरे पास लाओ । ३ जो तुम से कोई कुछ कहे तो कहो कि प्रभु को इन का प्रयोजन है तब वह तुरन्त उन को ४ भेजेगा । यह सब इस लिये हुआ कि जो बचन भविष्यद्वक्ता से कहा गया था सो पूरा होवे । ५ कि सियोन की पुत्री से कहो देख तेरा राजा नम्र और गदहे पर हां लादू के बच्चे पर बैठा ६ हुआ तेरे पास आता है । सो शिष्यों ने जाके जैसा यीशु ने उन्हें आज्ञा दिई वैसा किया । ७ और वे उस गदही को और बच्चे को लाये और उन पर अपने कपड़े रखके यीशु को उन पर ८ बैठाया । और बहुतेरे लोगों ने अपने अपने कपड़े मार्ग में बिछाये और औरों ने वृक्षों से ९ डालियां काटके मार्ग में बिछाईं । और जो लोग आगे पीछे चलते थे उन्हों ने पुकारके कहा दाऊद के सन्तान की जय. धन्य वह जो परमेश्वर के नाम से आता है. सब से ऊंचे स्थान में जय १० जयकार होवे । जब उस ने यिरूशलीम में प्रवेश किया तब सारे नगर के निवासी घबराके ११ बोले यह कौन है । लोगों ने कहा यह गालील के नासरत नगर का भविष्यद्वक्ता यीशु है ॥

१२ यीशु ने ईश्वर के मन्दिर में जाके जो लोग मन्दिर में बेचते औ मोल लेते थे उन सभों को निकाल दिया और सर्राफों के पीढ़ों को और कपोतों के बेचनहारों की चौकियों को उलट १३ दिया । और उन से कहा लिखा है कि मेरा घर प्रार्थना का घर कहावेगा. परन्तु तुम ने उसे १४ डाकूओं का खोह बनाया हैं । तब अंधे और लंगड़े उस पास मन्दिर में आये और उस ने उन्हें चंगा किया । जब प्रधान याजकों और १५ अध्यापकों ने इन आश्चर्य्य कर्म्मों को जो उस ने किये और लड़कों को जो मन्दिर में दाऊद के सन्तान की जय पुकारते थे देखा तब उन्हों ने रिसियाके उस से कहा क्या तू सुनता कि ये क्या कहते हैं । यीशु ने उन से कहा हां. क्या तुम १६ ने कभी यह बचन नहीं पढ़ा कि बालकों और दूध पीनेहारे लड़कों के मुंह से तू ने स्तुति करवाई है । तब वह उन्हें छोड़के नगर के १७ बाहर बैथनिया को गया और वहां टिका ॥

भोर को जब वह नगर को फिर जाता था १८ तब उस को भूख लगी । और मार्ग में एक गूलर १९ का वृक्ष देखके वह उस पास आया परन्तु उस में और कुछ न पाया केवल पत्ते और उस को कहा तुझ में फिर कभी फल न लगे. इस पर गूलर का वृक्ष तुरन्त सूख गया । यह देखके शिष्यों ने २० अचंभा कर कहा गूलर का वृक्ष क्याही शीघ्र सूख गया । यीशु ने उन को उत्तर दिया कि मैं २१ तुम से सच कहता हूं जो तुम बिश्वास करो और सन्देह न रखो तो जो इस गूलर के वृक्ष से किया गया है केवल इतना न करोगे परन्तु यदि इस पहाड़ से कहो कि उठ समुद्र में गिर पड़ तो वैसा ही होगा । और जो कुछ तुम २२ बिश्वास करके प्रार्थना में मांगोगे सो पाओगे ॥

जब वह मन्दिर में गया और उपदेश करता २३ था तब लोगों के प्रधान याजकों और प्राचीनों ने उस पास आ कहा तुझे ये काम करने का कैसा अधिकार है और यह अधिकार किस ने तुझ को दिया । यीशु ने उन को उत्तर दिया २४ कि मैं भी तुम से एक बात पूछूंगा जो तुम मुझे उस का उत्तर देओ तो मैं भी तुम्हें बताऊंगा कि मुझे ये काम करने का कैसा अधिकार है । योहन का बपतिसमा देना कहां से हुआ स्वर्ग २५ की अथवा मनुष्यों की ओर से. तब वे आपस में बिचार करने लगे कि जो हम कहें स्वर्ग की ओर से तो वह हम से कहेगा फिर तुम ने उस का बिश्वास क्यों नहीं किया । और जो हम २६ कहें मनुष्यों की ओर से तो हमें लोगों का डर है क्योंकि सब लोग योहन को भविष्यद्वक्ता जानते हैं । सो उन्हों ने यीशु को उत्तर दिया २७ कि हम नहीं जानते. तब उस ने उन से कहा तो मैं भी तुम को नहीं बताता हूं कि मुझे ये काम करने का कैसा अधिकार है ॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२८ तुम क्या समझते हो. किसी मनुष्य के दो पुत्र थे ग्रौर उस ने पहिले के पास ग्रा कहा हे पुत्र आज मेरी दाख की बारी में जाके काम २९ कर। उस ने उत्तर दिया मैं नहीं जाऊंगा ३० परन्तु पीछे पछताके गया। फिर उस ने दूसरे के पास ग्राके वैसा ही कहा. उस ने उत्तर दिया ३१ हे प्रभु मैं जाता हूं परन्तु गया नहीं। इन दोनों में से किस ने पिता की इच्छा पूरी किई. वे उस से बोले पहिले ने. यीशु ने उन से कहा मैं तुम से सच कहता हूं कि कर उगाहनेहारे ग्रौर बेश्या तुम से ग्रागे ईश्वर के राज्य में प्रवेश करते हैं। ३२ क्योंकि योहन धर्म्म के मार्ग से तुम्हारे पास आया ग्रौर तुम ने उस का विश्वास न किया परन्तु कर उगाहनेहारों ग्रौर बेश्याग्रों ने उस का विश्वास किया ग्रौर तुम लोग यह देखके पीछे से भी नहीं पछताये कि उस का विश्वास करते॥

३३ एक ग्रौर दृष्टान्त सुनो. एक गृहस्थ था जिस ने दाख की बारी लगाई ग्रौर उस को चहुंग्रोर बेड़ दिया ग्रौर उस में रस का कुंड खोदा ग्रौर गढ़ बनाया ग्रौर मालियों को उस ३४ का ठीका दे परदेश को चला गया। जब फल का समय निकट आया तब उस ने ग्रपने दासों को उस का फल लेने को मालियों के पास ३५ भेजा। परन्तु मालियों ने उस के दासों को लेके एक को मारा दूसरे को घात किया ग्रौर ३६ तीसरे को पत्थरवाह किया। फिर उस ने पहिले दासों से ग्रधिक दूसरे दासों को भेजा ३७ ग्रौर उन्हों ने उन से भी वैसा ही किया। सब के पीछे उस ने यह कहके ग्रपने पुत्र को उन के पास भेजा कि वे मेरे पुत्र का ग्रादर करेंगे। ३८ परन्तु मालियों ने उस के पुत्र को देखके ग्रापस में कहा यह तो ग्रधिकारी है आओ हम उसे ३९ मार डालें ग्रौर उसका ग्रधिकार ले लेवें। ग्रौर उन्हों ने उसे लेके दाख की बारी से बाहर ४० निकालके मार डाला। इस लिये जब दाख की बारी का स्वामी आवेगा तब उन मालियों से ४१ क्या करेगा। उन्हों ने उस से कहा वह उन बुरे लोगों को बुरी रीति से नाश करेगा ग्रौर दाख की बारी का ठीका दूसरे मालियों को देगा जो फलों को उन के समयों में उसे दिया करेंगे। ४२ यीशु ने उन से कहा क्या तुम ने कभी धर्म्म-पुस्तक में यह बचन नहीं पढ़ा कि जिस पत्थर को थवइयों ने निकम्मा जाना वही कोने का सिरा हुआ है. यह परमेश्वर का कार्य्य है ग्रौर हमारी दृष्टि में ग्रद्भुत है। ४३ इस लिये मैं तुम से कहता हूं कि ईश्वर का राज्य तुम से ले लिया जायगा ग्रौर ग्रौर लोगों को दिया जायगा जो उस के फल दिया करेंगे। ४४ जो इस पत्थर पर गिरेगा सो चूर हो जायगा ग्रौर जिस किसी पर वह गिरेगा उस को पीस ४५ डालेगा। प्रधान याजकों ग्रौर फरीशियों ने उस के दृष्टान्तों को सुनके जाना कि वह हमारे ४६ बिषय में बोलता है। ग्रौर उन्हों ने उसे पकड़ने चाहा परन्तु लोगों से डरे क्योंकि वे उस को भविष्यद्वक्ता जानते थे॥

## २२.

इस पर यीशु ने फिर उन से दृष्टान्तों में कहा। २ स्वर्ग के राज्य की उपमा एक राजा से दिई जाती है जो अपने पुत्र का बिवाह करता था। ३ ग्रौर उस ने ग्रपने दासों को भेजा कि नेवतहरियों को बिवाह के भोज में बुलावें परन्तु उन्हों ने आने न चाहा। ४ फिर उस ने दूसरे दासों को यह कहके भेजा कि नेवतहरियों से कहो देखो मैं ने ग्रपना भोज तैयार किया है ग्रौर मेरे बैल ग्रौर मोटे पशु मारे गये हैं ग्रौर सब कुछ तैयार है बिवाह के भोज में ग्राग्रो। ५ परन्तु नेवतहरियों ने इस का कुछ सोच न किया पर कोई ग्रपने खेत ६ को ग्रौर कोई अपने ब्योपार को चले गये। ग्रौरों ने उस के दासों को पकड़के दुर्दशा करके मार डाला। ७ यह सुनके राजा ने क्रोध किया ग्रौर अपनी सेना भेजके उन हत्यारों को नाश किया ग्रौर ८ उन के नगर को फूंक दिया। तब उस ने ग्रपने दासों से कहा बिवाह का भोज तो तैयार है ९ परन्तु नेवतहरी योग्य नहीं ठहरे। इस लिये चौराहों में जाके जितने लोग तुम्हें मिलें सभों १० को बिवाह के भोज में बुलाओ। सो उन दासों ने मार्गों में जाके क्या बुरे क्या भले जितने उन्हें मिले सभों को इकट्ठे किया ग्रौर बिवाह ११ का स्थान जेवनहरियों से भर गया। जब राजा जेवनहरियों को देखने को भीतर ग्राया तब उस ने वहां एक मनुष्य को देखा जो बिवाहीय १२ बस्त्र नहीं पहिने हुए था। उस ने उस से कहा हे मित्र तू यहां बिना बिवाहीय बस्त्र पहिने क्योंकर १३ भीतर ग्राया. वह निरुत्तर हुआ। तब राजा ने सेवकों से कहा इस के हाथ पांव बांधो ग्रौर उस को ले जाके बाहर के ग्रंधकार में डाल



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१४ देखो जहां रोना औ दांत पीसना होगा। क्योंकि
बुलाये हुए बहुत हैं परन्तु चुने हुए थोड़े हैं ॥
१५ तब फरीशियों ने जाके आपस में बिचार
किया इस लिये कि यीशु को बात में फंसावें।
१६ सो उन्हों ने अपने शिष्यों को हेरोदियों के संग
उस पास यह कहने को भेजा कि हे गुरु हम
जानते हैं कि आप सत्य हैं और ईश्वर का
मार्ग सत्यता से बताते हैं और किसी का खटका
नहीं रखते हैं क्योंकि आप मनुष्यों का मुंह
१७ देखके बात नहीं करते हैं। सो हम से कहिये
आप क्या समझते हैं. कैसर को कर देना उचित
१८ है अथवा नहीं। यीशु ने उन की दुष्टता जान
के कहा हे कपटियो मेरी परीक्षा क्यों करते
१९ हो। कर का मुद्रा मुझे दिखाओ. तब वे उस
२० पास एक सूकी लाये। उस ने उन से कहा यह
२१ मूर्त्ति और छाप किस की है। वे उस से बोले
कैसर की. तब उस ने उन से कहा तो जो कैसर
का है सो कैसर को देओ और जो ईश्वर का है
२२ सो ईश्वर को देओ। यह सुनके वे अचंभित
हुए और उस को छोड़के चले गये ॥
२३ उसी दिन सदूकी लोग जो कहते हैं कि
मृतकों का जी उठना नहीं होगा उस पास
२४ आये और उस से पूछा। कि हे गुरु मूसा ने
कहा यदि कोई मनुष्य निःसन्तान मर जाय तो
उस का भाई उस की स्त्री से बिवाह करे और
२५ अपने भाई के लिये बंश खड़ा करे। सो हमारे
यहां सात भाई थे. पहिले भाई ने बिवाह किया
और निःसन्तान मर जाने से अपनी स्त्री को अपने
२६ भाई के लिये छोड़ा। दूसरे और तीसरे भाई
२७ ने भी सातवें भाई तक वैसा ही किया। सब के
२८ पीछे स्त्री भी मर गई। सो मृतकों के जी उठनेपर
वह इन सातों में से किस की स्त्री होगी क्योंकि
२९ सभों ने उस से बिवाह किया। यीशु ने उन को
उत्तर दिया कि तुम धर्म्मपुस्तक और ईश्वर की
३० शक्ति न बूझके भूल में पड़े हो। क्योंकि मृतकों
के जी उठने पर वे न बिवाह करते न बिवाह
दिये जाते हैं परन्तु स्वर्ग में ईश्वर के दूतों के
३१ समान हैं। मृतकों के जी उठने के विषय में क्या
तुम ने यह बचन जो ईश्वर ने तुम से कहा
३२ नहीं पढ़ा है। कि मैं इब्राहीम का ईश्वर और
इसहाक का ईश्वर और याकूब का ईश्वर हूं.
ईश्वर मृतकों का नहीं परन्तु जीवतों का ईश्वर
३३ है। यह सुनकर लोग उस के उपदेश से अचंभित
हुए ॥

जब फरीशियों ने सुना कि यीशु ने सदू- ३४
कियों को निरुत्तर किया तब वे इकट्ठे हुए।
और उन में से एक ने जो व्यवस्थापक था उस ३५
की परीक्षा करने को उस से पूछा। हे गुरु ३६
व्यवस्था में बड़ी आज्ञा कौन है। यीशु ने उस ३७
से कहा तू परमेश्वर अपने ईश्वर को अपने
सारे मन से और अपने सारे प्राण से और
अपनी सारी बुद्धि से प्रेम कर। यही पहिली ३८
औ बड़ी आज्ञा है। और दूसरी उस के समान ३९
है अर्थात तू अपने पड़ोसी को अपने समान
प्रेम कर। इन दो आज्ञाओं से सारी व्यवस्था औ ४०
भविष्यद्वक्ताओं का पुस्तक सम्बन्ध रखते हैं।
फरीशियों के इकट्ठे होते हुए यीशु ने उन ४१
से पूछा। ख्रीष्ट के विषय में तुम क्या समझते ४२
हो. वह किस का पुत्र है. वे उस से बोले दाऊद
का। उस ने उन से कहा तो दाऊद क्योंकर ४३
आत्मा की शिक्षा से उस को प्रभु कहता है।
कि परमेश्वर ने मेरे प्रभु से कहा जब लों मैं तेरे ४४
शत्रुओं को तेरे चरणों की पीढ़ी न बनाऊं तब
लों तू मेरी दहिनी ओर बैठ। यदि दाऊद उसे ४५
प्रभु कहता है तो वह उस का पुत्र क्योंकर है।
इस के उत्तर में कोई उस से एक बात नहीं ४६
बोल सका और उस दिन से किसी को फिर
उस से कुछ पूछने का साहस न हुआ ॥

**२३. तब** यीशु ने लोगों से और अपने
शिष्यों से कहा। अध्यापक २
और फरीशी लोग मूसा के आसन पर बैठे हैं।
इस लिये जो कुछ वे तुम्हें मानने को कहें सो ३
मानो और पालन करो परन्तु उन के कर्म्मों के
अनुसार मत करो क्योंकि वे कहते हैं और करते
नहीं। वे भारी बोझे बांधते हैं जिन को उठाना ४
कठिन है और उन्हें मनुष्यों के कांधों पर धर
देते हैं परन्तु उन्हें अपनी उंगली से भी सरकाने
नहीं चाहते हैं। वे मनुष्यों को दिखानेके लिये ५
अपने सब कर्म्म करते हैं। वे अपने यंत्रों को ६
चौड़े करते हैं और अपने बस्त्रों के आंचल
बढ़ाते हैं। जेवनारों में ऊंचे स्थान और सभा के ७
घरों में ऊंचे आसन और बाजारों में नमस्कार
और मनुष्यों से गुरु गुरु कहलाना उन को
प्रिय लगते हैं। परन्तु तुम गुरु मत कहलाओ ८
क्योंकि तुम्हारा एक गुरु है अर्थात ख्रीष्ट और
तुम सब भाई हो। और पृथिवी पर किसी को ९
अपना पिता मत कहो क्योंकि तुम्हारा एक

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


१० पिता है अर्थात वही जो स्वर्ग में है। और गुरु भी मत कहलाओ क्योंकि तुम्हारा एक ११ गुरु है अर्थात ख्रीष्ट। जो तुम्हों में बड़ा हो सो १२ तुम्हारा सेवक होगा। जो कोई अपने को ऊंचा करे सो नीचा किया जायगा और जो कोई अपने को नीचा करे सो ऊंचा किया जायगा॥

१३ हाय तुम कपटी अध्यापको और फरीशियो तुम मनुष्यों पर स्वर्ग के राज्य का द्वार मूंदते हो. न आप ही उस में प्रवेश करते हो और न १४ प्रवेश करनेहारों को प्रवेश करने देते हो। हाय तुम कपटी अध्यापको और फरीशियो तुम बिधवाओं के घर खा जाते हो और बहाना के लिये बड़ी बेर लों प्रार्थना करते हो इस लिये १५ तुम अधिक दण्ड पाओगे। हाय तुम कपटी अध्यापको और फरीशियो तुम एक जन को अपने मत में लाने को सारे जल औ थल में फिरा करते हो और जब वह मत में आया है तब उस को अपने से दूना नरक के योग्य बनाते १६ हो। हाय तुम अंधे अगुवो जो कहते हो यदि कोई मन्दिर की किरिया खाय तो कुछ नहीं है परन्तु यदि कोई मन्दिर के १७ सोने की किरिया खाय तो ऋणी है। हे मूर्खो और अंधो कौन बड़ा है वह सोना अथवा वह मन्दिर जो सोने को पवित्र करता है। १८ फिर कहते हो यदि कोई बेदी की किरिया खाय तो कुछ नहीं है परन्तु जो चढ़ावा बेदी पर है यदि कोई उसकी किरिया खाय तो १९ ऋणी है। हे मूर्खो और अंधो कौन बड़ा है वह चढ़ावा अथवा वह बेदी जो चढ़ावे को २० पवित्र करती है। इस लिये जो बेदी की किरिया खाता है सो उस की किरिया और जो कुछ उस पर है उस की भी किरिया खाता २१ है। और जो मन्दिर की किरिया खाता है सो उस की किरिया और जो उस में बास २२ करता है उस की भी किरिया खाता है। और जो स्वर्ग की किरिया खाता है सो ईश्वर के सिंहासन की किरिया और जो उस पर बैठा २३ है उस की भी किरिया खाता है। हाय तुम कपटी अध्यापको और फरीशियो तुम पोदीने और सोए और जीरे का दसवां अंश देते हो परन्तु तुम ने व्यवस्था की भारी बातों को अर्थात न्याय और दया और बिश्वास को छोड़ दिया है. इन्हें करना और उन्हें न छोड़ २४ ना उचित था। हे अंधे अगुवो जो मच्छर को छान डालते हो और ऊंट को निगलते हो। २५ हाय तुम कपटी अध्यापको और फरीशियो तुम कटोरे और थाल को बाहर बाहर शुद्ध करते हो परन्तु वे भीतर अंधेर और अन्याय से २६ भरे हैं। हे अंधे फरीशी पहिले कटोरे और थाल के भीतर शुद्ध कर कि वे बाहर भी शुद्ध २७ होवें। हाय तुम कपटी अध्यापको और फरीशियो तुम चूना फेरी हुई कबरों के समान हो जो बाहर से सुन्दर दिखाई देती हैं परन्तु भीतर मृतकों की हड्डियों से और सब प्रकार २८ की मलिनता से भरी हैं। इसी रीति से तुम भी बाहर से मनुष्यों को धर्म्मी दिखाई देते हो परन्तु भीतर कपट और अधर्म्म से भरे हो। २९ हाय तुम कपटी अध्यापको और फरीशियो तुम भविष्यद्वक्ताओं की कबरें बनाते हो और धर्म्मियों ३० की कबरें संवारते हो। और कहते हो यदि हम अपने पितरों के दिनों में होते तो भविष्यद्वक्ताओं का लोहू बहाने में उन के संगी न ३१ होते। इस से तुम अपने पर साक्षी देते हो कि ३२ तुम भविष्यद्वक्ताओं के घातकों के सन्तान हो। ३३ सो तुम अपने पितरों का नपुआ भरो। हे सांपो हे सर्प्पों के वंश तुम नरक के दण्ड से क्योंकर बचोगे॥

३४ इस लिये देखो मैं तुम्हारे पास भविष्यद्वक्ताओं और बुद्धिमानों और अध्यापकों को भेजता हूं और तुम उन में से कितनों को मार डालोगे और क्रूश पर चढ़ाओगे और कितनों को अपनी सभाओं में कोड़े मारोगे और नगर ३५ नगर सताओगे। कि धर्म्मी हाबिल के लोहू से लेके बरखियाह के पुत्र जिखरियाह के लोहू तक जिसे तुम ने मन्दिर और बेदी के बीच में मार डाला जितने धर्म्मियों का लोहू पृथिवी ३६ पर बहाया जाता है सब तुम पर पड़े। मैं तुम से सच कहता हूं यह सब बातें इसी समय के ३७ लोगों पर पड़ेंगी। हे यिरूशलीम यिरूशलीम जो भविष्यद्वक्ताओं को मार डालती है और जो तेरे पास भेजे गये हैं उन्हें पत्थरवाह करती है जैसे मुर्गी अपने बच्चों को पंखों के नीचे इकट्ठे करती है वैसे ही मैंने कितनी बेर तेरे बालकों को इकट्ठे करने की इच्छा किई परन्तु तुम ने न चाहा। ३८ देखो तुम्हारा घर तुम्हारे लिये उजाड़ छोड़ा ३९ जाता है। क्योंकि मैं तुम से कहता हूं जब लों तुम न कहोगे धन्य वह जो परमेश्वर के नाम से आता है तब लों तुम मुझे अब से फिर न देखोगे॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

२४. जब यीशु मन्दिर से निकलके जाता था तब उस के शिष्य लोग उस को मन्दिर की रचना दिखाने २ को उस पास आये। यीशु ने उन से कहा क्या तुम यह सब नहीं देखते हो मैं तुम से सच कहता हूं यहां पत्थर पर पत्थर भी न छोड़ा जायगा जो गिराया न जायगा॥

३ जब वह जैतून पर्व्वत पर बैठा था तब शिष्यों ने निराले में उस पास आ कहा हमों से कहिये यह कब होगा और आप के आने का और ४ जगत के अन्त का क्या चिन्ह होगा। यीशु ने उन को उत्तर दिया चौकस रहो कि कोई तुम्हें ५ न भरमावे। क्योंकि बहुत लोग मेरे नाम से आके कहेंगे मैं ख्रीष्ट हूं और बहुतों को भरमा- ६ वेंगे। तुम लड़ाइयां और लड़ाइयों की चर्चा सुनोगे. देखो मत घबराओ क्योंकि इन सभों का होना अवश्य है परन्तु अन्त उस समय में ७ नहीं होगा। क्योंकि देश देश के और राज्य राज्य के विरुद्ध उठेंगे और अनेक स्थानों में अकाल और मरियां और भुईंडोल होंगे। ८ यह सब दुःखों का आरंभ होगा॥

९ तब वे तुम्हें पकड़वायेंगे कि क्लेश पावो और तुम्हें मार डालेंगे और मेरे नाम के कारण १० सब देशों के लोग तुम से बैर करेंगे। तब बहु- तेरे ठोकर खायेंगे और एक दूसरे को पकड़वा ११ यगा और एक दूसरे से बैर करेगा। और बहुत से झूठे भविष्यद्वक्ता प्रगट होके बहुतों को भर- १२ मावेंगे। और अधर्म्म के बढ़ने से बहुतों का १३ प्रेम ठण्डा हो जायगा। पर जो अन्त लों स्थिर १४ रहे सोई त्राण पावेगा। और राज्य का यह सुस- माचार सब देशों के लोगों पर साक्षी होने के लिये समस्त संसार में सुनाया जायगा. तब अन्त होगा॥

१५ सो जब तुम उस उजाड़नेहारी घिनित बस्तु को जिस की बात दानियेल भविष्यद्वक्ता से कही गई पवित्र स्थान में खड़े होते देखो (जो १६ पढ़े सो बूझे)। तब जो यिहूदिया में हों सो १७ पहाड़ों पर भागें। जो कोठे पर हो सो अपने १८ घर में से कुछ लेने को न उतरे। और जो खेत में हो सो अपना बस्त्र लेने को पीछे न फिरे। १९ उन दिनों में हाय हाय गर्भवतियां और दूध २० पिलानेवालियां। परन्तु प्रार्थना करो कि तुम को जाड़े में अथवा बिश्रामवार में भागना न २१ होवे। क्योंकि उस समय में ऐसा महा क्लेश होगा जैसा जगत के आरंभ से अब तक न हुआ २२ और कभी न होगा। जो वे दिन घटाये न जाते तो कोई प्राणी न बचता परन्तु चुने हुए लोगों के कारण वे दिन घटाये जायेंगे॥

२३ तब यदि कोई तुम से कहे देखो ख्रीष्ट यहां २४ है अथवा वहां है तो प्रतीति मत करो। क्योंकि झूठे ख्रीष्ट और झूठे भविष्यद्वक्ता प्रगट होके ऐसे बड़े चिन्ह और अद्भुत काम दिखावेंगे कि जो हो सकता तो चुने हुए लोगों को भी २५ भरमाते। देखो मैं ने आगे से तुम्हें कह दिया २६ है। इस लिये जो वे तुम से कहें देखो जंगल में है तो बाहर मत जाओ अथवा देखो कोठरियों २७ में है तो प्रतीति मत करो। क्योंकि जैसे बिजली पूर्व्व से निकलती और पश्चिम लों चम कती है वैसा ही मनुष्य के पुत्र का आना भी २८ होगा। जहां कहीं लोथ होय तहां गिद्ध इकट्ठे होंगे॥

२९ उन दिनों के क्लेश के पीछे तुरन्त सूर्य्य अंधियारा हो जायगा और चांद अपनी ज्योति न देगा तारे आकाश से गिर पड़ेंगे और ३० आकाश की सेना डिग जायगी। तब मनुष्य के पुत्र का चिन्ह आकाश में दिखाई देगा और तब पृथीवी के सब कुलों के लोग छाती पीटेंगे और मनुष्य के पुत्र को पराक्रम और बड़े ऐश्वर्य्य से आकाश के मेघों पर आते ३१ देखेंगे। और वह अपने दूतों को तुरही के महा शब्द सहित भेजेगा और वे आकाश के इस सिवाने से उस सिवाने तक चहुं दिशा से उस के चुने हुए लोगों को इकट्ठे करेंगे॥

३२ गूलर के बृक्ष से दृष्टान्त सीखो. जब उस की डाली कोमल हो जाती और पत्ते निकल आते तब तुम जानते हो कि धूपकाला निकट है। ३३ इस रीति से जब तुम इन सब बातों को देखो तब ३४ जानो कि वह निकट है हां द्वार पर है। मैं तुम से सच कहता हूं कि जब लों ये सब बातें पूरी न हो जायें तब लों इस समय के लोग नहीं ३५ जाते रहेंगे। आकाश औ पृथिवी टल जायेंगे परन्तु मेरी बातें कभी न टलेंगीं॥

३६ उस दिन और उस घड़ी के विषय में न कोई मनुष्य जानता है न स्वर्ग के दूत परन्तु ३७ केवल मेरा पिता। जैसे नूह के दिन हुए वैसा ३८ ही मनुष्य के पुत्र का आना भी होगा। जैसे जलप्रलय के आगे के दिनों में लोग जिस दिन

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

लों नूह जहाज पर न चढ़ा उसी दिन लों खाते औ पीते बिवाह करते औ बिवाह देते थे। ३९ औ जब लों जलप्रलय आके उन सभों को ले न गया तब लों उन्हें चेत न हुआ वैसा ही मनुष्य ४० के पुत्र का आना भी होगा। तब दो जन खेत में होंगे एक लिया जायगा और दूसरा छोड़ा ४१ जायगा। दो स्त्रियां चक्की पीसती रहेंगीं एक लिई जायगी और दूसरी छोड़ी जायगी॥

४२ इस लिये जागते रहो क्योंकि तुम नहीं जानते ४३ हो तुम्हारा प्रभु किस घड़ी आवेगा। पर यही जानते हो कि यदि घर का स्वामी जानता चोर किस पहर में आवेगा तो वह जागता रहता और अपने घर में सेंध पड़ने न देता। ४४ इस लिये तुम भी तैयार रहो क्योंकि जिस घड़ी का अनुमान तुम नहीं करते हो उसी घड़ी ४५ मनुष्य का पुत्र आवेगा। वह बिश्वासयोग्य और बुद्धिमान दास कौन है जिसे उस के स्वामी ने अपने परिवार पर प्रधान किया हो ४६ कि समय में उन्हें भोजन देवे। वह दास धन्य है जिसे उस का स्वामी आके ऐसा करते पावे। ४७ मैं तुम से सत्य कहता हूं वह उसे अपनी सब ४८ संपत्ति पर प्रधान करेगा। परन्तु जो वह दुष्ट दास अपने मन में कहे मेरा स्वामी आने में ४९ बिलम्ब करता है। और अपने संगी दासों को मारने और मतवाले लोगों के संग खाने पीने ५० लगे। जिस दिन वह बाट जोहता न रहे और जिस घड़ी का वह अनुमान न करे उसी में उस ५१ दास का स्वामी आवेगा। और उस को बड़ी ताड़ना देके कपटियों के संग उस का अंश देगा जहां रोना औ दांत पीसना होगा॥

**२५.** तब स्वर्ग के राज्य की उपमा दस कुंवारियों से दिई जायगी जो अपनी मशालें लेके दूल्हे से मिलने २ को निकलीं। उन्हों में से पांच सुबुद्धि और ३ पांच निर्बुद्धि थीं। जो निर्बुद्धि थीं उन्हों ने अपनी मशालों को ले अपने संग तेल न लिया। ४ परन्तु सुबुद्धियों ने अपनी मशालों के संग ५ अपने पात्रों में तेल लिया। दूल्हे के बिलम्ब ६ करने से वे सब ऊंघीं और सो गईं। आधी रात को धूम मची कि देखो दूल्हा आता है ७ उस से मिलने को निकलो। तब वे सब कुंवारियां उठके अपनी मशालों को सजने लगीं। ८ और निर्बुद्धियों ने सुबुद्धियों से कहा अपने तेल में से कुछ हम को दीजिये क्योंकि हमारी मशालें बुझी जाती हैं। ९ परन्तु सुबुद्धियों ने उत्तर दिया क्याजानें हमारे औ तुम्हारे लिये बस न हो सो अच्छा है कि तुम बेचनेहारों के पास जाके अपने लिये मोल लेओ। १० ज्यों वे मोल लेने को जाती थीं त्यों ही दूल्हा आ पहुंचा और जो तैयार थीं सो उस के संग बिवाह के घर में गईं और द्वार मूंदा गया। ११ पीछे दूसरी कुंवारियां भी आके बोलीं हे प्रभु हे प्रभु हमारे लिये खोलिये। १२ उस ने उत्तर दिया कि मैं तुम से सच कहता हूं मैं तुम को नहीं जानता हूं। १३ इस लिये जागते रहो क्योंकि तुम न वह दिन न घड़ी जानते हो जिस में मनुष्य का पुत्र आवेगा॥

१४ क्योंकि वह एक मनुष्य के समान है जिस ने परदेश को जाते हुए अपने ही दासों को बुलाके १५ उन को अपना धन सोंपा। उस ने एक को पांच तोड़े दूसरे को दो तीसरे को एक हर एक को उस के सामर्थ्य के अनुसार दिया १६ और तुरन्त परदेश को चला। तब जिस ने पांच तोड़े पाये उस ने जाके उन से ब्योपार १७ कर पांच तोड़े और कमाये। इसी रीति से जिस ने दो पाये उस ने भी दो तोड़े और १८ कमाये। परन्तु जिस ने एक तोड़ा पाया उसने जाके मिट्टी में खोदके अपने स्वामी के रुपैये १९ छिपा रखे। बहुत दिनों के पीछे उन दासों का स्वामी आया और उन से लेखा लेने २० लगा। तब जिस ने पांच तोड़े पाये थे उस ने पांच तोड़े और लाके कहा हे प्रभु आपने मुझे पांच तोड़े सोंपे देखिये मैं ने उन २१ से पांच तोड़े और कमाये हैं। उस के स्वामी ने उस से कहा धन्य हे उत्तम और बिश्वासयोग्य दास तू थोड़े में बिश्वासयोग्य हुआ मैं तुझे बहुत पर प्रधान करूंगा अपने २२ प्रभु के आनन्द में प्रवेश कर। जिस ने दो तोड़े पाये थे उस ने भी आके कहा हे प्रभु आप ने मुझे दो तोड़े सोंपे देखिये मैं ने २३ उन से दो तोड़े और कमाये हैं। उस के स्वामी ने उस से कहा धन्य हे उत्तम और बिश्वासयोग्य दास तू थोड़े में बिश्वासयोग्य हुआ मैं तुझे बहुत पर प्रधान करूंगा। अपने २४ प्रभु के आनन्द में प्रवेश कर। तब जिस ने एक तोड़ा पाया था उस ने आके कहा हे प्रभु मैं आप को जानता था कि आप कठोर मनुष्य हैं जहां आपने नहीं बोया वहां लवते हैं और

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



जहां आप ने नहीं छींटा वहां से इकट्ठा करते २५ हैं। सो मैं डरा और जाके आपका तोड़ा मिट्टी २६ में छिपाया. देखिये अपना ले लेजिये। उस के स्वामी ने उसे उत्तर दिया कि हे दुष्ट और आलसी दास तू जानता था कि जहां मैं ने नहीं बोया वहां लवता हूं और जहां मैं ने नहीं २७ छींटा वहां से इकट्ठा करता हूं। तो तुझे उचित था कि मेरे रुपैये महाजनों के हाथ सोंपता तब मैं आके अपना धन व्याज समेत २८ पाता। इस लिये वह तोड़ा उस से लेओ और २९ जिस पास दस तोड़े हैं उसे देओ। क्योंकि जो कोई रखता है उस को और दिया जायगा और उस को बहुत होगा परन्तु जो नहीं रखता है उस से जो कुछ उस पास है सो भी ३० ले लिया जायगा। और उस निकम्मे दास को बाहर के अंधकार में डाल देओ जहां रोना औ दांत पीसना होगा॥

३१ जब मनुष्य का पुत्र अपने ऐश्वर्य्य सहित आवेगा और सब पवित्र दूत उस के साथ तब वह अपने ऐश्वर्य्य के सिंहासन पर बैठेगा। ३२ और सब देशों के लोग उस के आगे इकट्ठे किये जायेंगे और जैसा गड़ेरिये भेड़ों को बकरियों से अलग करता तैसा वह उन्हें एक दूसरे से ३३ अलग करेगा। और वह भेड़ों को अपनी दाहिनी ओर और बकरियों को बाईं ओर ३४ खड़ा करेगा। तब राजा उन से जो उस की दहिनी ओर हैं कहेगा हे मेरे पिता के धन्य लोगो आओ जो राज्य जगत की उत्पत्ति से तुम्हारे लिये तैयार किया गया है उस के अधि- ३५ कारी होओ। क्योंकि मैं भूखा था और तुम ने मुझे खाने को दिया मैं प्यासा था और तुम ने मुझे पिलाया मैं परदेशी था और तुम मुझे ३६ अपने घर में लाये। मैं नंगा था और तुम ने मेरी सुधि लिई मैं बन्दीगृह में था और तुम ३७ मेरे पास आये। तब धर्म्मी लोग उस को उत्तर देंगे कि हे प्रभु हम ने कब आप को भूखा देखा और खिलाया अथवा प्यासा और पिलाया। ३८ हम ने कब आप को परदेशी देखा और अपने घर में लाये अथवा नंगा और पहिराया। ३९ और हम ने कब आप को रोगी अथवा बन्दी ४० गृह में देखा और आप के पास आये। तब राजा उन्हें उत्तर देगा मैं तुम से सच कहता हूं कि तुम ने मेरे इन अति छोटे भाइयों में से एक से जोई भर किया सो मुझ से किया।

तब वह उन से जो बाईं ओर हैं कहेगा हे ४१ स्रापित लोगो मेरे पास से उस अनन्त आग में जाओ जो शैतान और उस के दूतों के लिये तैयार किई गई है। क्योंकि मैं भूखा था और ४२ तुम ने मुझे खाने को नहीं दिया मैं प्यासा था और तुम ने मुझे नहीं पिलाया। मैं परदेशी ४३ था और तुम मुझे अपने घर में नहीं लाये मैं नंगा था और तुम ने मुझे नहीं पहराया मैं रोगी और बन्दीगृह में था और तुम ने मेरी सुध न लिई। तब वे भी उत्तर देंगे कि हे प्रभु ४४ हम ने कब आप को भूखा वा प्यासा वा परदेशी वा नंगा वा रोगी वा बन्दीगृह में देखा और आप की सेवा न किई। तब वह उन्हें उत्तर देगा ४५ मैं तुम से सच कहता हूं कि तुम ने इन अति छोटों में से एक से जोई भर नहीं किया सो मुझ से नहीं किया। सो ये लोग अनन्त दण्ड में ४६ परन्तु धर्म्मी लोग अनन्त जीवन में जा रहेंगे॥

## २६. जब

यीशु यह सब बातें कह चुका तब अपने शिष्यों से कहा। तुम जानते हो कि दो दिन के पीछे नि- २ स्तारपर्ब्ब होगा और मनुष्य का पुत्र क्रूश पर चढ़ाये जाने को पकड़वाया जायगा। तब ३ लोगों के प्रधान याजक और अध्यापक और प्राचीन लोग कियाफा नाम महायाजक के घर में इकट्ठे हुए। और आपस में विचार किया ४ कि यीशु को छल से पकड़ कर मार डालें। परन्तु उन्हों ने कहा पर्ब्ब में नहीं न हो कि ५ लोगों में हुल्लड़ होवे॥

जब यीशु बैथनिया में शिमोन कोढ़ी के ६ घर में था। तब एक स्त्री उजले पत्थर के ७ पात्र में बहुत मोल का सुगंध तेल लेके उस पास आई और जब वह भोजन पर बैठा था तब उस के सिर पर ढाला। यह देखके उस के ८ शिष्य रिसियाके बोले यह क्षय क्यों हुआ। क्योंकि यह सुगंध तेल बहुत दाम में बिक ९ सकता और कंगालों को दिया जा सकता। यीशु ने यह जानके उन से कहा क्यों स्त्री को १० दुःख देते हो उस ने अच्छा काम मुझ से किया है। कंगाल लोग तुम्हारे संग सदा ११ रहते हैं परन्तु मैं तुम्हारे संग सदा न रहूंगा। उस ने मेरे देह पर यह सुगंध तेल जो ढाला १२ है सो मेरे गाड़े जाने के लिये किया है। मैं १३ तुम से सत्य कहता हूं सारे जगत में जहां कहीं

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

यह सुसमाचार सुनाया जाय तहां यह भी जो इस ने किया है उस के स्मरण के लिये कहा जायगा।

१४ तब बारह शिष्यों में से यिहूदा इस्करियोती नाम एक शिष्य प्रधान याजकों के पास गया। १५ और कहा जो मैं यीशु को आप लोगों के हाथ पकड़वाऊं तो आप लोग मुझे क्या देंगे . उन्हों १६ ने उस को तीस रुपये देने को ठहराया। सो वह उसी समय से उस को पकड़वाने का अवसर ढूंढ़ने लगा॥

१७ अखमीरी रोटी के पर्ब्ब के पहिले दिन शिष्य लोग यीशु पास आ उस से बोले आप कहां चाहते हैं कि हम आप के लिये निस्तारपर्ब्ब १८ का भोजन खाने की तैयारी करें। उस ने कहा नगर में अमुक मनुष्य के पास जाके उस से कहो गुरु कहता है कि मेरा समय निकट है मैं अपने शिष्यों के संग तेरे यहां निस्तारपर्ब्ब का भोजन १९ करूंगा। सो शिष्यों ने जैसा यीशु ने उन्हें आज्ञा दिई वैसा किया और निस्तारपर्ब्ब का भोजन बनाया॥

२० सांझ को यीशु बारह शिष्यों के संग भोजन २१ पर बैठा। जब वे खाते थे तब उस ने कहा मैं तुम से सच कहता हूं कि तुम में से एक मुझे २२ पकड़वायगा। इस पर वे बहुत उदास हुए और हर एक उस से कहने लगा हे प्रभु वह क्या २३ मैं हूं। उस ने उत्तर दिया कि जो मेरे संग थाली में हाथ डालता है सोई मुझे पकड़वा २४ यगा। मनुष्य का पुत्र जैसा उस के विषय में लिखा है वैसा ही जाता है परन्तु हाय वह मनुष्य जिस से मनुष्य का पुत्र पकड़वाया जाता है. जो उस मनुष्य का जन्म न होता तो उस के २५ लिये भला होता। तब उस के पकड़वानेहारे यिहूदा ने उत्तर दिया कि हे गुरु वह क्या मैं हूं यीशु उस से बोला तू तो कह चुका॥

२६ जब वे खाते थे तब यीशु ने रोटी लेके धन्यबाद किया और उसे तोड़के शिष्यों को दिया २७ और कहा लेओ खाओ यह मेरा देह है। और उस ने कटोरा लेके धन्य माना और उन को २८ देके कहा तुम सब इस से पीओ। क्योंकि यह मेरा लोहू अर्थात् नये नियम का लोहू है जो बहुतों के लिये पापमोचन के निमित्त बहाया २९ जाता है। मैं तुम से कहता हूं कि जिस दिन लों मैं तुम्हारे संग अपने पिता के राज्य में उसे नया न पीऊं उस दिन लों मैं अब से यह दाख रस कभी न पीऊंगा। ३० और वे भजन गाके जैतून पर्ब्बत पर गये॥

३१ तब यीशु ने उन से कहा तुम सब इसी रात मेरे विषय में ठोकर खाओगे क्योंकि लिखा है कि मैं गड़ेरिये को मारूंगा और झुण्ड की भेड़ें ३२ तितर बितर हो जायेंगीं। परन्तु मैं अपने जी उठने के पीछे तुम्हारे आगे गालील को जाऊंगा। ३३ पितर ने उस को उत्तर दिया यदि सब आप के विषय में ठोकर खावें तौभी मैं कभी ठोकर न ३४ खाऊंगा। यीशु ने उस से कहा मैं तुझे सत्य कहता हूं कि इसी रात मुर्ग के बोलने से आगे ३५ तू तीन बार मुझ से मुकरेगा। पितर ने उस से कहा जो आप के संग मुझे मरना हो तौभी मैं आप से कभी न मुकरूंगा सब शिष्यों ने भी वैसा ही कहा॥

३६ तब यीशु ने शिष्यों के संग गेतशिमनी नाम स्थान में आके उन से कहा जब लों मैं वहां जाके ३७ प्रार्थना करूं तब लों तुम यहां बैठो। और वह पितर को और जबदी के दोनों पुत्रों को अपने संग ले गया और शोक करने और बहुत उदास ३८ होने लगा। तब उस ने उन से कहा मेरा मन यहां लों अति उदास है कि मैं मरने पर हूं. ३९ तुम यहां ठहरके मेरे संग जागते रहो। और थोड़ा आगे बढ़के वह मुंह के बल गिरा और प्रार्थना किई कि हे मेरे पिता जो हो सके तो यह कटोरा मेरे पास से टल जाय तौभी जैसा मैं चाहता हूं वैसा न होय पर जैसा तू चाहता ४० है। तब उस ने शिष्यों के पास आ उन्हें सोते पाया और पितर से कहा सो तुम मेरे संग एक ४१ घड़ी नहीं जाग सके। जागते रहो और प्रार्थना करो कि तम परीक्षा में न पड़ो. मन तो तैयार ४२ है परन्तु शरीर दुर्बल है। फिर उस ने दूसरी बेर जाके प्रार्थना किई कि हे मेरे पिता जो बिना पीने से यह कटोरा मेरे पास से नहीं ४३ टल सकता है तो तेरी इच्छा पूरी होय। तब उस ने आके उन्हें फिर सोते पाया क्योंकि उन ४४ की आंखें नींद से भरी थीं। उन को छोड़के उस ने फिर जाके तीसरी बेर वही बात कहके ४५ प्रार्थना किई। तब उस ने अपने शिष्यों के पास आ उन से कहा सो तुम सोते रहते और विश्राम करते हो. देखो घड़ी आ पहुंची है और मनुष्य का पुत्र पापियों के हाथ में पकड़ ४६ वाया जाता है। उठो चलें देखो जो मुझे पकड़वाता है सो निकट आया है॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



४७ वह बोलता ही था कि देखो यिहूदा जो बारह शिष्यों में से एक था आ पहुंचा और लोगों के प्रधान याजकों और प्राचीनों की ओर से बहुत लोग खड्ग और लाठियां लिये हुए ४८ उस के संग । यीशु के पकड़वानेहारे ने उन्हें यह पता दिया था कि जिस को मैं चूमूं वही है ४९ उस को पकड़ो । और वह तुरन्त यीशु पास आके बोला हे गुरु प्रणाम और उस को चूमा । ५० यीशु ने उस से कहा हे मित्र तू किस लिये आया है. तब उन्हों ने आके यीशु पर हाथ ५१ डालके उसे पकड़ा । इस पर देखो यीशु के संगियों में से एक ने हाथ बढ़ाके अपना खड्ग खींचके महायाजक के दास को मारा और उस ५२ का कान उड़ा दिया । तब यीशु ने उस से कहा अपना खड्ग फिर काठी में रख क्योंकि जो लोग खड्ग खींचते हैं सो सब खड्ग से नाश ५३ किये जायेंगे । क्या तू समझता है कि मैं अभी अपने पिता से बिन्ती नहीं कर सकता हूं और वह मेरे पास स्वर्गदूतों की बारह सेनाओं से ५४ अधिक पहुंचा न देगा । परन्तु तब धर्म्मपुस्तक में जो लिखा है कि ऐसा होना अवश्य है सो ५५ क्योंकर पूरा होय । उसी घड़ी यीशु ने लोगों से कहा क्या तुम मुझे पकड़ने को जैसे डाकू पर खड्ग और लाठियां लेके निकले हो. मैं मन्दिर में उपदेश करता हुआ प्रतिदिन तुम्हारे संग ५६ बैठता था और तुम ने मुझे नहीं पकड़ा । परन्तु यह सब इस लिये हुआ कि भविष्यद्वक्ताओं के पुस्तक की बातें पूरी होवें. तब सब शिष्य उसे छोड़के भागे ॥

५७ जिन्हों ने यीशु को पकड़ा सो उसको कियाफा महायाजक के पास ले गये जहां अध्यापक और ५८ प्राचीन लोग इकट्ठे हुए । पितर दूर दूर उस के पीछे महायाजक के अंगने लों चला गया और भीतर जाके इसका अन्त देखने को प्यादों ५९ के संग बैठा । प्रधान याजकों और प्राचीनों ने और न्याइयों की सारी सभा ने यीशु को घात करवाने के लिये उस पर झूठी साक्षी ढूंढ़ी ६० परन्तु न पाई । बहुतेरे झूठे साक्षी तो आये ६१ तौभी उन्हों ने नहीं पाई । अन्त में दो झूठे साक्षी आके बोले इस ने कहा कि मैं ईश्वर का मन्दिर ढा सकता और उसे तीन दिन में फिर ६२ बना सकता हूं । तब महायाजक ने खड़ा हो यीशु से कहा क्या तू कुछ उत्तर नहीं देता है. ये ६३ लोग तेरे बिरुद्ध क्या साक्षी देते हैं । परन्तु यीशु चुप रहा इस पर महायाजक ने उस से कहा मैं तुझे जीवते ईश्वर की किरिया देता हूं हमों से कह तू ईश्वर का पुत्र ख्रीष्ट है कि नहीं । ६४ यीशु उस से बोला तू तो कह चुका और मैं यह भी तुम्हों से कहता हूं कि इस के पीछे तुम मनुष्य के पुत्र को सर्व्वशक्तिमान की दहिनी ओर बैठे और आकाश के मेघों पर आते देखोगे । ६५ तब महायाजक ने अपने वस्त्र फाड़केकहा यह ईश्वर की निन्दा कर चुका है अब हमें साक्षियों का और क्या प्रयोजन. देखो तुम ने अभी उस के मुख से ईश्वर की निन्दा सुनी है । ६६ तुम क्या बिचार करते हो. उन्हों ने उत्तर दिया वह बध के योग्य है । ६७ तब उन्हों ने उस के मुंह पर थूका और उसे घूसे मारे । ६८ औरों ने थपेड़ मारके कहा हे ख्रीष्ट हम से भविष्यद्वाणी बोल किस ने तुझे मारा ॥

६९ पितर बाहर अंगने में बैठा था और एक दासी उस पास आके बोली तू भी यीशु गालीली के संग था । ७० उस ने सभों के साम्हने मुकरके कहा मैं नहीं जानता तू क्या कहती है । ७१ जब वह बाहर डेवढ़ी में गया तब दूसरी दासी ने उसे देखके जो लोग वहां थे उन से कहा यह भी यीशु नासरी के संग था । ७२ उस ने किरिया खाके फिर मुकरा कि मैं उस मनुष्य को नहीं जानता हूं । ७३ थोड़ी बेर पीछे जो लोग वहां खड़े थे उन्हों ने पितर के पास आके उस से कहा तू भी सचमुच उन में से एक है क्योंकि तेरी बोली भी तुझे प्रगट करती है । ७४ तब वह धिक्कार देने और किरिया खाने लगा कि मैं उस मनुष्य को नहीं जानता हूं. और तुरन्त मुर्ग बोला । ७५ तब पितर ने यीशु का बचन जिस ने उस से कहा था कि मुर्ग के बोलने से आगे तू तीन बार मुझ से मुकरेगा स्मरण किया और बाहर निकल के बिलक बिलक रोया ॥

**२७. जब** भोर हुआ तब लोगों के सब प्रधान याजकों और प्राचीनों ने आपस में यीशु के विरुद्ध बिचार किया कि उसे घात करवावें । २ और उन्हों ने उसे बांधा और ले जाके पन्तिय पिलात अध्यक्ष को सोंप दिया ॥

३ जब उस के पकड़वानेहारे यिहूदा ने देखा कि वह दंड के योग्य ठहराया गया तब वह पछता के उन तीस रुपैयों को प्रधान याजकों और

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



४ प्राचीनों के पास फेर लाया। और कहा मैं ने निर्दोषी लोहू पकड़वाने में पाप किया है. वे ५ बोले हमें क्या तूही जान। तब वह उन रुपैयों को मन्दिर में फेंकके चला गया और जाके ६ अपने को फांसी दिई। प्रधान याजकों ने रुपैये लेके कहा इन्हें मन्दिर के भण्डार में डालना उचित नहीं है क्योंकि यह लोहू का ७ दाम है। सो उन्हों ने आपस में बिचार कर उन रुपैयों से परदेशियों को गाड़ने के लिये ८ कुम्हार का खेत मोल लिया। इस से वह खेत ९ आज तक लोहू का खेत कहावता है। तब जो बचन यिरमियाह भविष्यद्वक्ता से कहा गया था सो पूरा हुआ कि उन्हों ने वे तीस रुपैये हां इस्रायेल के सन्तानों से उस मुलाये हुए का १० दाम जिसे उन्हों ने मुलाया ले लिया। और जैसे परमेश्वर ने मुझ को आज्ञा दिई तैसे उन्हें कुम्हार के खेत के दाम में दिया॥

११ यीशु अध्यक्ष के आगे खड़ा हुआ और अध्यक्ष ने उस से पूछा क्या यिहूदियों का राजा है. यीशु ने उस से कहा आप ही तो कहते हैं। १२ जब प्रधान याजक और प्राचीन लोग उस पर दोष लगाते थे तब उस ने कुछ उत्तर नहीं दिया। १३ तब पिलात ने उस से कहा क्या तू नहीं सुनता कि ये लोग तेरे बिरुद्ध कितनी साची देते हैं। १४ परन्तु उस ने एक बात भी उस को उत्तर न दिया यहां लों कि अध्यक्ष ने बहुत अचंभा १५ किया। उस पर्ब्ब में अध्यक्ष की यह रीति थी कि एक बंधुवे को जिसे लोग चाहते थे उन्हों के लिये १६ छोड़ देता था। उस समय में उन्हों का एक १७ प्रसिद्ध बंधुवा था जिस का नाम बरब्बा था। सो जब वे इकट्ठे हुए तब पिलात ने उन से कहा तुम किस को चाहते हो कि मैं तुम्हारे लिये छोड़ देऊं बरब्बा को अथवा यीशु को जो ख्रीष्ट १८ कहावता है। क्योंकि वह जानता था कि उन्हों १९ ने उस को डाह से पकड़वाया था। जब वह विचार आसन पर बैठा था तब उस की स्त्री ने उसे कहला भेजा कि आप उस धर्म्मी मनुष्य से कुछ काम न रखिये क्योंकि मैं ने आज स्वप्न में उस के कारण बहुत दुःख पाया है। २० प्रधान याजकों और प्राचीनों ने लोगों को समझाया कि वे बरब्बा को मांग लेवें और यीशु को २१ नाश करवावें। अध्यक्ष ने उन को उत्तर दिया कि इन दोनों में से तुम किस को चाहते हो कि मैं तुम्हारे लिये छोड़ देऊं. वे बोले बरब्बा को। पिलात ने उन से कहा तो मैं यीशु से जो ख्रीष्ट २२ कहावता है क्या करूं. सभों ने उस से कहा वह क्रूश पर चढ़ाया जाय। अध्यक्ष ने कहा क्यों २३ उस ने कौन सी बुराई किई है. परन्तु उन्हों ने अधिक पुकारके कहा वह क्रूश पर चढ़ाया जाय॥

जब पिलात ने देखा कि कुछ बन नहीं २४ पड़ता पर और भी हुल्लड़ होता है तब उस ने जल लेके लोगों के साम्हने हाथ धोके कहा मैं इस धर्म्मी मनुष्य के लोहू से निर्दोष हूं तुम ही जानो। सब लोगों ने उत्तर दिया कि उस का २५ लोहू हम पर और हमारे सन्तानों पर होवे॥

तब उस ने बरब्बा को उन्हों के लिये छोड़ २६ दिया और यीशु को कोड़े मारके क्रूश पर चढ़ाये जाने को सौंप दिया। तब अध्यक्ष के २७ योद्धाओं ने यीशु को अध्यक्षभवन में ले जाके सारी पलटन उस पास इकट्ठी किई। और २८ उन्हों ने उस का वस्त्र उतारके उसे लाल बागा पहिराया। और कांटों का मुकुट गून्थके उस २९ के सिर पर रखा और उस के दहिने हाथ में नरकट दिया और उस के आगे घुटने टेकके यह कहके उस से ठट्ठा किया कि हे यिहूदियों के राजा प्रणाम। और उन्हों ने उस पर थूका ३० और उस नरकट को ले उस के सिर पर मारा। जब वे उस से ठट्ठा कर चुके तब उस से वह ३१ बागा उतार के और उसी का वस्त्र उस को पहिराके उसे क्रूश पर चढ़ाने को ले गये। बाहर आते हुए उन्हों ने शिमोन नाम कुरीनी ३२ देश के एक मनुष्य को पाया और उसे बेगार पकड़ा कि उस का क्रूश ले चले॥

जब वे एक स्थान पर जो गलगथा ३३ अर्थात खोपड़ी का स्थान कहावता है पहुंचे। तब उन्हों ने सिरके में पित्त मिलाके उसे पीने ३४ को दिया परन्तु उस ने चीखके पीने न चाहा। तब उन्हों ने उस को क्रूश पर चढ़ाया और ३५ चिट्ठियां डालके उस के वस्त्र बांट लिये कि जो वचन भविष्यद्वक्ता ने कहा था सो पूरा होवे कि उन्हों ने मेरे कपड़े आपस मे बांट लिये और मेरे वस्त्र पर चिट्ठियां डालीं। तब उन्हों ३६ ने वहां बैठके उस का पहरा दिया। और उन्हों ३७ ने उस का दोषपत्र उस के सिर से ऊपर लगाया कि यह यिहूदियों का राजा यीशु है। तब दो डाकू एक दहिनी और दूसरा ३८ बाईं और उस के संग क्रूशों पर चढ़ाये गये॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

३९ जो लोग उधर से आते जाते थे उन्हों ने अपने सिर हिलाके और यह कहके उस की ४० निन्दा किई। कि हे मन्दिर के ढानेहारे और तीन दिन में बनानेहारे अपने को बचा. जो तू ईश्वर का पुत्र है तो क्रूश पर से उतर आ। ४१ इसी रीति से प्रधान याजकों ने भी अध्यापकों ४२ और प्राचीनों के संग ठट्ठा कर कहा। उस ने औरों को बचाया अपने को बचा नहीं सकता है. जो वह इस्राएल का राजा है तो क्रूश पर से अब उतर आवे और हम उस का विश्वास ४३ करेंगे। वह ईश्वर पर भरोसा रखता है. यदि ईश्वर उसे चाहता है तो उस को अब बचावे ४४ क्योंकि उस ने कहा मैं ईश्वर का पुत्र हूं। जो डाकू उस के संग क्रूशों पर चढ़ाये गये उन्हों ने भी इसी रीति से उस की निन्दा किई॥

४५ दो पहर से तीसरे पहर लों सारे देश में ४६ अंधकार हो गया। तीसरे पहर के निकट यीशु ने बड़े शब्द से पुकारके कहा एली एली लामा शबक्तनी अर्थात हे मेरे ईश्वर हे मेरे ईश्वर तू ४७ ने क्यों मुझे त्यागा है। जो लोग वहां खड़े थे उन में से कितनों ने यह सुनके कहा वह एलि-४८ याह को बुलाता है। उन में से एक ने तुरन्त दौड़के इस्पंज लेके सिरके में भिंगाया और नल ४९ पर रखके उसे पीने को दिया। औरों ने कहा रहने दे हम देखें कि एलियाह उसे बचाने को आता है कि नहीं॥

५० तब यीशु ने फिर बड़े शब्द से पुकारके प्राण ५१ त्यागा। और देखो मन्दिर का परदा ऊपर से नीचे लों फटके दो भाग हो गया और धरती ५२ डोली और पर्ब्बत तड़क गये। और कबरें खुलीं और सोये हुए पवित्र लोगों की बहुत लोथें ५३ उठीं। और यीशु के जी उठने के पीछे वे कबरों में से निकलके पवित्र नगर में गये और ५४ बहुतेरों को दिखाई दिये। तब शतपति और वे लोग जो उस के संग यीशु का पहरा देते थे भुईंडोल और जो कुछ हुआ था सो देखके निपट डर गये और बोले सचमुच यह ईश्वर का पुत्र था॥

५५ वहां बहुत सी स्त्रियां जो यीशु की सेवा करती हुई गालील से उसके पीछे आई थीं दूर ५६ से देखती रहीं। उन्हों में मरियम मगदलीनी और याकूब की औ योशी की माता मरियम और जबदी के पुत्रों की माता थीं॥

५७ जब सांझ हुई तब यूसफ नाम अरिमथिया नगर का एक धनवान मनुष्य जो आप भी यीशु ५८ का शिष्य था आया। उस ने पिलात के पास जाके यीशु की लोथ मांगी. तब पिलात ने ५९ आज्ञा किई कि लोथ दिई जाय। यूसफ ने लोथ ६० को ले उसे उजली चद्दर में लपेटा। और उसे अपनी नई कबर में रखा जो उस ने पत्थर में खुदावाई थी और कबर के द्वार पर बड़ा पत्थर ६१ लुढ़काके चला गया। और मरियम मगदलीनी और दूसरी मरियम वहां कबर के साम्हने बैठी थीं॥

६२ तैयारी के दिन के पीछे प्रधान याजक और फरीशी लोग अगले दिन पिलात के पास इकट्ठे ६३ हुए। और बोले हे प्रभु हमें चेत है कि उस भरमानेहारे ने अपने जीते जी कहा कि ६४ तीन दिन के पीछे मैं जी उठूंगा। सो आज्ञा कीजिये कि तीसरे दिन लों कबर की रखवाली किई जाय न हो कि उस के शिष्य रात को आके उसे चुरा ले जावें और लोगों से कहें कि वह मृतकों में से जी उठा है. तब पिछली भूल ६५ पहिली से बुरी होगी। पिलात ने उन से कहा तुम्हारे पास पहरुए हैं जाओ अपने जानते भर ६६ रखवाली करो। सो उन्हों ने जाके पत्थर पर छाप देके पहरुए बैठाके कबर की रखवाली किई॥

## २८. बिश्रामवार के पीछे अठवारे के पहिले दिन

पह फटते मरियम मगदलीनी और दूसरी मरियम कबर को देखने आईं। और देखो बड़ा २ भुईंडोल हुआ कि परमेश्वर का एक दूत स्वर्ग से उतरा और आके कबर के द्वार पर से पत्थर ३ लुढ़काके उस पर बैठा। उसका रूप बिजली सा ४ और उस का वस्त्र पाले की नाईं उजला था। उस के डर के मारे पहरुए कांप गये और मृतकों ५ के समान हुए। दूत ने स्त्रियों को उत्तर दिया कि तुम मत डरो मैं जानता हूं कि तुम यीशु को जो क्रूश पर घात किया गया ढूंढ़ती हो। ६ वह यहां नहीं है जैसे उस ने कहा वैसे जी उठा है. आओ यह स्थान देखो जहां प्रभु पड़ा था। ७ और शीघ्र जाके उस के शिष्यों से कहो कि वह मृतकों में से जी उठा है और देखो वह तुम्हारे आगे गालील को जाता है वहां उसे देखोगे. ८ देखो मैं ने तुम से कहा है। वे शीघ्र निकलके भय और बड़े आनन्द से उस के शिष्यों को सन्देश देने को कबर से दौड़ीं॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

९ जब वे उस के शिष्यों को संदेश देने को जाती थीं देखो यीशु उन से आ मिला और कहा कल्याण हो और उन्हों ने निकट आ उस के १० पांव पकड़के उस को प्रणाम किया। तब यीशु ने उन से कहा मत डरो जाके मेरे भाइयों से कह दो कि वे गालील को जावें और वहां वे मुझे देखेंगे॥

११ ज्यों स्त्रियां जाती थीं त्योंही देखो पहरुओं में से कोई कोई नगर में आये और सब कुछ जो १२ हुआ था प्रधान याजकों से कह दिया। तब उन्हों ने प्राचीनों के संग इकट्ठे हो आपस में बिचार १३ कर योद्धाओं को बहुत रुपैये देके कहा। तुम यह कहो कि रात को जब हम सोये थे तब उस १४ के शिष्य आके उसे चुरा ले गये। जो यह बात अध्यक्ष के सुन्ने में आवे तो हम उस को समझाके तुम को बचा लेंगे। सो उन्हों ने रुपैये १५ लेके जैसे सिखाये गये थे वैसा ही किया और यह बात यिहूदियों में आज लों चलित है॥

ग्यारह शिष्य गालील में उस पर्ब्बत पर १६ गये जो यीशु ने उन को बताया था। और उन्हों १७ ने उसे देखके उस को प्रणाम किया पर कितनों को संदेह हुआ। यीशु ने उन पास आ उन से १८ कहा स्वर्ग में और पृथिवी पर समस्त अधिकार मुझ को दिया गया है। इस लिये तुम १९ जाके सब देशों के लोगों को शिष्य करो और उन्हें पिता औ पुत्र औ पवित्रआत्मा के नाम से बपतिसमा देओ। और उन्हें सब बातें जो २० मैं ने तुम्हें आज्ञा किई हैं पालन करने को सिखाओ और देखो मैं जगत के अन्त लों सब दिन तुम्हारे संग हूं। अमीन॥

---

# मार्क रचित सुसमाचार।

---

**१.** ईश्वर के पुत्र यीशु खीष्ट के सुसमाचार का आरंभ। जैसे २ भविष्यद्वक्ताओं की पुस्तक में लिखा है कि देख मैं अपने दूत को तेरे आगे भेजता हूं जो ३ तेरे आगे तेरा पंथ बनावेगा। किसी का शब्द हुआ जो जंगल में पुकारता है कि परमेश्वर का पंथ बनाओ उस के राजमार्ग सीधे करो। ४ योहन ने जंगल में बपतिसमा दिया और पापमोचन के लिये पश्चात्ताप के बपतिसमा ५ का उपदेश किया। और सारे यिहूदिया देश के और यिरूशलीम नगर के रहनेहारे उस पास निकल आये और सभों ने अपने अपने पापों को मानके यर्दन नदी में उस से बपति६ समा लिया। योहन ऊंट के रोम का वस्त्र और अपनी कटि में चमड़े का पटुका पहिनता था और टिड्डियां और बनमधु खाया करता ७ था। उस ने प्रचार कर कहा मेरे पीछे वह आता है जो मुझ से अधिक शक्तिमान है मैं उस के जूतों का बंध झुकके खोलने के योग्य नहीं हूं। मैं ने तुम्हें जल से बपतिसमा दिया ८ है परन्तु वह तुम्हें पवित्र आत्मा से बपतिसमा देगा॥

उन दिनों में यीशु ने गालील देश के नासरत ९ नगर से आके योहन से यर्दन में बपतिसमा लिया। और तुरन्त जल से ऊपर आते हुए १० उस ने स्वर्ग को खुले और आत्मा को कपोत की नाईं अपने ऊपर उतरते देखा। और यह ११ आकाशबाणी हुई कि तू मेरा प्रिय पुत्र है जिस से मैं अति प्रसन्न हूं॥

तब आत्मा तुरन्त उस को जंगल में ले १२ गया। वहां जंगल में चालीस दिन शैतान से १३ उस की परीक्षा किई गई और वह बनपशुओं के संग था और स्वर्गदूतों ने उस की सेवा किई॥

योहन के बन्दीगृह में डाले जाने के पीछे १४ यीशु ने गालील में आके ईश्वर के राज्य का

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१५ सुसमाचार प्रचार किया । ग्रीर कहा समय पूरा हुआ है ग्रीर ईश्वर का राज्य निकट आया है पश्चात्ताप करो ग्रीर सुसमाचार पर बिश्वास १६ करो । गालोल के समुद्र के तीर पर फिरते हुए उस ने शिमोन के ग्रीर उस के भाई ग्रन्द्रिय के समुद्र में जाल डालते देखा क्योंकि १७ वे मछुवे थे । यीशु ने उन से कहा मेरे पीछे ग्राग्रो मैं तुम को मनुष्यों के मछुवे बनाऊंगा । १८ वे तुरन्त अपने जाल छोड़के उस के पीछे हो १९ लिये । वहां से थोड़ा आगे बढ़के उस ने जबदी के पुत्र याकूब ग्रीर उस के भाई योहन को देखा कि वे नाव पर जालों को सुधारते थे । २० उस ने तुरन्त उन्हें बुलाया ग्रीर वे अपने पिता जबदी को मजूरों के संग नाव पर छोड़ के उस के पीछे हो लिये ॥

२१ वे कफर्नाहुम नगर में आये ग्रीर यीशु ने तुरन्त बिश्राम के दिन सभा के घर में जाके २२ उपदेश किया । लोग उस के उपदेश से अचंभित हुए क्योंकि उस ने ग्रध्यापकों की रीति से नहीं परन्तु ग्रधिकारी की रीति २३ से उन्हें उपदेश दिया । उन की सभा के घर में एक मनुष्य था जिसे अशुद्ध भूत २४ लगा था । उस ने चिल्लाके कहा हे यीशु नासरी रहने दीजिये आप को हम से क्या काम. क्या ग्राप हमें नाश करने ग्राये हैं. मैं ग्राप को जानता हूं आप कौन हैं ईश्वर का पवित्र २५ जन । यीशु ने उस को डांटके कहा चुप रह २६ ग्रीर उस में से निकल ग्रा । तब ग्रशुद्ध भूत उस मनुष्य को मरोड़के ग्रीर बड़े शब्द से २७ चिल्लाके उस में से निकल आया । इस पर सब लोग ऐसे ग्रचंभित हुए कि ग्रापस में बिचार करके बोले यह क्या है. यह कौन सा नया उपदेश है कि वह अधिकारी की रीति से ग्रशुद्ध भूतों को भी आज्ञा देता है ग्रीर वे उस की २८ आज्ञा मानते हैं । सो उस की कीर्त्ति तुरन्त गालील के आसपास के सारे देश में फैल गई ॥

२९ सभा के घर से निकलके वे तुरन्त याकूब ग्रीर योहन के संग शिमोन ग्रीर ग्रन्द्रिय के ३० घर में ग्राये । ग्रीर शिमोन की सास ज्वर से पीड़ित पड़ी थी ग्रीर उन्हों ने तुरन्त उस के ३१ विषय में उस से कहा । तब उस ने उस पास ग्रा उस का हाथ पकड़के उसे उठाया ग्रीर ज्वर ने तुरन्त उस को छोड़ा ग्रीर वह उन की सेवा करने लगी ॥

साँझ को जब सूर्य्य डूबा तब लोग सब ३२ रोगियों को ग्रीर भूतग्रस्तों को उस पास लाये । सारे नगर के लोग भी द्वार पर इकट्ठे हुए । ३३ ग्रीर उस ने बहुतों को जो नाना प्रकार के ३४ रोगों से दुःखी थे चंगा किया ग्रीर बहुत भूतों को निकाला परन्तु भूतों को बोलने न दिया क्योंकि वे उसे जानते थे ॥

भोर को कुछ रात रहते वह उठके निकला ३५ ग्रीर जंगली स्थान में जाके वहां प्रार्थना किई । तब शिमोन ग्रीर जो उस के संग थे सो उस के ३६ पीछे हो लिये । ग्रीर उसे पाके उस से बोले सब ३७ लोग ग्राप को ढूंढ़ते हैं । उस ने उन से कहा ३८ ग्राओ हम ग्रासपास के नगरों में जायें कि मैं वहां भी उपदेश करूं क्योंकि मैं इसी लिये बाहर ग्राया हूं । सो उस ने सारे गालील में ३९ उन की सभाग्रों में उपदेश किया ग्रीर भूतों को निकाला ॥

एक कोढ़ी ने उस पास आ उस से बिनती ४० किई ग्रीर उस के ग्रागे घुटने टेकके उस से कहा जो ग्राप चाहें तो मुझे शुद्ध कर सकते हैं । यीशु ४१ को दया आई ग्रीर उस ने हाथ बढ़ा उसे छूके उस से कहा मैं तो चाहता हूं शुद्ध हो जा । उस ४२ के कहने पर उस का कोढ़ तुरन्त जाता रहा ग्रीर वह शुद्ध हुआ । तब उस ने उसे चिताके ४३ तुरन्त बिदा किया । ग्रीर उस से कहा देख ४४ किसी से कुछ मत कह परन्तु जा ग्रपने तई याजक को दिखा ग्रीर ग्रपने शुद्ध होने के विषय में जो कुछ मूसा ने ठहराया उसे लोगों पर साक्षी होने के लिये चढ़ा । परन्तु वह बाहर ४५ जाके इस बात को बहुत सुनाने ग्रीर प्रचार करने लगा यहां लों कि यीशु फिर प्रगट होके नगर में नहीं जा सका परन्तु बाहर जंगली स्थानों में रहा ग्रीर लोग चहुं ओर से उस पास ग्राये ॥

## २.

कई एक दिन के पीछे यीशु ने फिर कफर्नाहुम में प्रवेश किया ग्रीर सुना गया कि वह घर में है । परन्तु २ इतने बहुत लोग इकट्ठे हुए कि वे न घर में न द्वार के ग्रासपास समा सके ग्रीर उस ने उन्हें वचन सुनाया । ग्रीर लोग एक ग्रर्द्धांगी को ३ चार मनुष्यों से उठवाके उस पास ले आये । परन्तु जब वे भीड़ के कारण उस के निकट ४ पहुंच न सके तब जहां वह था वहां उन्हों ने

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



छत उधेड़के ग्रीर कुछ खोलके उस खाट को ५ जिस पर अर्द्धांगी पड़ा था लटका दिया। यीशु ने उन्हों का विश्वास देखके उस अर्द्धांगी से ६ कहा हे पुत्र तेरे पाप क्षमा किये गये हैं। ग्रीर कितने अध्यापक वहां बैठे थे ग्रीर अपने अपने ७ मन में बिचार करते थे। कि यह मनुष्य क्यों इस रीति से ईश्वर की निन्दा करता है. ईश्वर को छोड़ कौन पापों को क्षमा कर सकता है। ८ यीशु ने तुरन्त अपने आत्मा से जाना कि वे अपने अपने मन में ऐसा बिचार करते हैं ग्रीर उन से कहा तुम लोग अपने अपने मन में यह ९ बिचार क्यों करते हो। कौन बात सहज है अर्द्धांगी से यह कहना कि तेरे पाप क्षमा किये गये हैं अथवा यह कहना कि उठ अपनी १० खाट उठाके चल। परन्तु जिस्तें तुम जानो कि मनुष्य के पुत्र को पृथिवी पर पाप ११ क्षमा करने का अधिकार है। (उस ने उस अर्द्धांगी से कहा) मैं तुझ से कहता हूं उठ अपनी १२ खाट उठाके अपने घर को जा। वह तुरन्त उठके खाट उठाके सभों के सामने चला गया यहां लों कि वे सब बिस्मित हुए ग्रीर ईश्वर की स्तुति करके बोले हम ने ऐसा कभी नहीं देखा॥

१३ यीशु फिर बाहर समुद्र के तीर पर गया ग्रीर सब लोग उस पास आये ग्रीर उस ने उन्हें १४ उपदेश दिया। जाते हुए उस ने अलफई के पुत्र लेवी को कर उगाहने के स्थान में बैठे देखा ग्रीर उस से कहा मेरे पीछे आ. तब वह उठके १५ उस के पीछे हो लिया। जब यीशु उस के घर में भोजन पर बैठा तब बहुत कर उगाहनेहारे ग्रीर पापी लोग उस के ग्रीर उस के शिष्यों के संग बैठ गये क्योंकि बहुत थे ग्रीर वे उस के १६ पीछे हो लिये। अध्यापकों ग्रीर फरीशियों ने उस को कर उगाहनेहारों ग्रीर पापियों के संग खाते देखके उस के शिष्यों से कहा यह क्या है कि वह कर उगाहनेहारों ग्रीर पापियों १७ के संग खाता ग्रीर पीता है। यीशु ने यह सुनके उन से कहा निरोगियों को वैद्य का प्रयोजन नहीं है परन्तु रोगियों को. मैं धर्म्मियों को नहीं परन्तु पापियों को पश्चात्ताप के लिये बुलाने आया हूं॥

१८ योहन के ग्रीर फरीशियों के शिष्य उपवास करते थे ग्रीर उन्हों ने आ उस से कहा योहन के ग्रीर फरीशियों के शिष्य क्यों उपवास करते हैं परन्तु आप के शिष्य उपवास नहीं करते। १९ यीशु ने उन से कहा जब दूल्हा सखाओं के संग है तब क्या वे उपवास कर सकते हैं. जब लों दूल्हा उन के संग रहे तब लों वे उपवास नहीं २० कर सकते हैं। परन्तु वे दिन आवेंगे जिन में दूल्हा उन से अलग किया जायगा तब वे उन २१ दिनों में उपवास करेंगे। कोई मनुष्य कोरे कपड़े का टुकड़ा पुराने वस्त्र में नहीं टांकता है नहीं तो वह नया टुकड़ा पुराने कपड़े से कुछ ग्रीर भी फाड़ लेता है ग्रीर उस का फटा बढ़ २२ जाता है। ग्रीर कोई मनुष्य नया दाख रस पुराने कुप्पों में नहीं भरता है नहीं तो नया दाख रस कुप्पों को फाड़ता है ग्रीर दाख रस बह जाता है ग्रीर कुप्पे नष्ट होते हैं परन्तु नया दाख रस नये कुप्पों में भरा चाहिये॥

२३ बिश्राम के दिन यीशु खेतों में होके जाता था ग्रीर उस के शिष्य जाते हुए बालें तोड़ने २४ लगे। तब फरीशियों ने उस से कहा देखिये बिश्राम के दिन में जो काम उचित नहीं है सो २५ ये लोग क्यों करते हैं। उस ने उन से कहा क्या तुम ने कभी नहीं पढ़ा कि जब दाऊद को प्रयोजन था ग्रीर वह ग्रीर उस के संगी लोग २६ भूखे हुए तब उस ने क्या किया। उस ने क्योंकर अबियाथर महायाजक के समय में ईश्वर के घर में जाके भेंट की रोटियां खाईं जिन्हें खाना ग्रीर किसी को नहीं केवल याजकों को उचित है ग्रीर अपने संगियों को भी दिईं। २७ ग्रीर उस ने उन से कहा बिश्राम वार मनुष्य के लिये हुआ पर मनुष्य बिश्रामवार के लिये २८ नहीं। इस लिये मनुष्य का पुत्र बिश्रामवार का भी प्रभु है॥

## ३ यीशु

फिर सभा के घर में गया ग्रीर वहां एक मनुष्य था २ जिस का हाथ सूख गया था। ग्रीर लोग उस पर दोष लगाने के लिये उसे ताकते थे कि वह बिश्राम ३ के दिन में इस को चंगा करेगा कि नहीं। उस ने सूखे हाथवाले मनुष्य से कहा बीच में खड़ा ४ हो। तब उस ने उन्हों से कहा क्या बिश्राम के दिनों में भला करना अथवा बुरा करना प्राण को बचाना अथवा घात करना उचित है. परन्तु ५ वे चुप रहे। ग्रीर उस ने उन के मन की कोठरता से उदास हो उन्हों पर क्रोध से चारों ग्रीर दृष्टि किई ग्रीर उस मनुष्य से कहा अपना

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


हाथ बढ़ा उस ने उस को बढ़ाया और उस का हाथ फिर दूसरे की नाईं भला चंगा हो गया ॥

६ तब फरीशियों ने बाहर जाके तुरन्त हेरोदियों के संग यीशु के विरुद्ध आपस में विचार किया इस लिये कि उसे नाश करें । ७ यीशु अपने शिष्यों के संग समुद्र के निकट गया और गालील और यिहूदिया और यिरूशलीम और इदोम से और यर्दन के उस पार से बड़ी भीड़ उस के पीछे हो लिई । ८ सोर और सीदोन के आसपास के लोगों ने भी जब सुना वह कैसे बड़े काम करता है तब उन में को एक बड़ी भीड़ उस पास आई । ९ उस ने अपने शिष्यों से कहा भीड़ के कारण एक नाव मेरे लिये लगी रहे न हो कि वे मुझे दबावें । १० क्योंकि उस ने बहुतों को चंगा किया यहां लों कि जितने रोगी थे उसे छूने को उस पर गिरे पड़ते थे । ११ अशुद्ध भूतों ने भी जब उसे देखा तब उस को दण्डवत किई और पुकारके बोले आप ईश्वर के पुत्र हैं । १२ और उस ने उन को बहुत दृढ़ आज्ञा दिई कि मुझे प्रगट मत करो ॥

१३ फिर उस ने पर्व्वत पर चढ़के जिन्हें चाहा उन्हें अपने पास बुलाया और वे उस पास गये । १४ तब उस ने बारह जनों को ठहराया कि वे उस के संग रहें । १५ और कि वह उन्हें उपदेश करने को और रोगों को चंगा करने और भूतों को निकालने का अधिकार रखने को भेजे । १६ अर्थात शिमोन को जिस का नाम उस ने पितर रखा । १७ और जबदी के पुत्र याकूब और याकूब के भाई योहन को जिन का नाम उस ने बनेरगश अर्थात गर्जन के पुत्र रखा । १८ और अन्द्रिय और फिलिप और बर्थलमई और मत्ती और थोमा को और अलफई के पुत्र याकूब को और थद्दई को और शिमोन कानानी को । १९ और यिहूदा इस्करियोती को जिस ने उसे पकड़वाया और वे घर में आये ॥

२० तब बहुत लोग फिर इकट्ठे हुए यहां लों कि वे रोटी खाने भी न सके । २१ और उस के कुटुम्ब यह सुनके उसे पकड़ने को निकल आये क्योंकि उन्हों ने कहा उस का चित्त ठिकाने नहीं है । २२ तब अध्यापक लोग जो यिरूशलीम से आये थे बोले कि उसे बालजिबूल लगा है और कि वह भूतों के प्रधान की सहायता से भूतों को निकालता है । २३ उस ने उन्हें अपने पास बुलाके दृष्टान्तों में उन से कहा शैतान क्योंकर शैतान को निकाल सकता है । २४ यदि किसी राज्य में फूट पड़ी होय तो वह राज्य नहीं ठहर सकता है । २५ और यदि किसी घराने में फूट पड़ी होय तो वह घराना नहीं ठहर सकता है । २६ और यदि शैतान अपने विरोध में उठके अलग बिलग हुआ है तो वह नहीं ठहर सकता है पर उस का अन्त होता है । २७ यदि बलवन्त को कोई पहिले न बांधे तो उस बलवन्त के घर में पैठक उस की सामग्री लूट नहीं सकता है. परन्तु उसे बांधके उस के घर को लूटेगा । २८ मैं तुम से सत्य कहता हूं कि मनुष्यों के सन्तानों के सब पाप और सब निन्दा जिस से वे निन्दा करें क्षमा किई जायगी । २९ परन्तु जो कोई पवित्र आत्मा की निन्दा करे सो कभी नहीं क्षमा किया जायगा पर अनन्त दंड के योग्य है । ३० वे जो बोले कि उसे अशुद्ध भूत लगा है इसी लिये यीशु ने यह बात कही ॥

३१ सो उस के भाई और उस की माता आये और बाहर खड़े हो उस को बुलवा भेजा । ३२ बहुत लोग उसके आसपास बैठे थे और उन्हों ने उस से कहा देखिये आप की माता और आप के भाई बाहर आप को ढूंढ़ते हैं । ३३ उस ने उन को उत्तर दिया कि मेरी माता अथवा मेरे भाई कौन हैं । ३४ और जो लोग उस के आसपास बैठे थे उन पर चारों ओर दृष्टि कर उस ने कहा देखो मेरी माता और मेरे भाई । ३५ क्योंकि जो कोई ईश्वर की इच्छा पर चले वही मेरा भाई और मेरी बहिन और माता है ॥

**४. यीशु** फिर समुद्र के तीर पर उपदेश करने लगा और ऐसी बड़ी भीड़ उस पास इकट्ठी हुई कि वह नाव पर चढ़के समुद्र पर बैठा और सब लोग समुद्र के निकट भूमि पर रहे । २ तब उस ने उन्हें दृष्टान्तों में बहुत सी बातें सिखाईं और अपने उपदेश में उन से कहा । ३ सुनो देखो एक बोनेहारा बीज बोने को निकला । ४ बीज बोने में कुछ मार्ग की ओर गिरा और आकाश के पंछियों ने आके उसे चुग लिया । ५ कुछ पत्थरैली भूमि पर गिरा जहां उस को बहुत मिट्टी न मिली और बहुत मिट्टी न मिलने से वह बेग उगा । ६ परन्तु सूर्य्य उदय होने पर वह झुलस गया और जड़ न पकड़ने

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

७ से सूख गया । कुछ कांटों के बीच में गिरा और कांटों ने बढ़के उस को दबा डाला और ८ उस ने फल न दिया । परन्तु कुछ अच्छी भूमि पर गिरा और फल दिया जो उतपन्न होके बढ़ता गया और कोई तीस गुणे कोई साठ ९ गुणे कोई सौ गुणे फल फला । और उस ने उन से कहा जिस को सुनने के कान हों सो सुने ॥

१० जब वह एकान्त में था तब जो लोग उस के समीप थे उन्हों ने बारह शिष्यों के साथ ११ इस दृष्टान्त का अर्थ उस से पूछा । उस ने उन से कहा तुम को ईश्वर के राज्य का भेद जानने का अधिकार दिया गया है परन्तु जो बाहर हैं १२ उन्हों से सब बातें दृष्टान्तों में होती हैं । इस लिये कि वे देखते हुए देखें और उन्हें न सूझे और सुनते हुए सुनें और न बूझें ऐसा न हो कि वे कभी फिर जावें और उन के पाप क्षमा किये जायें ॥

१३ फिर उस ने उन से कहा क्या तुम यह दृष्टान्त नहीं समझते हो तो सब दृष्टान्त क्योंकर समझोगे । १४ बोनेहारा वह है जो बचन को १५ बोता है । मार्ग की ओर के जहां बचन बोया जाता है वे हैं कि जब वे सुनते हैं तब शैतान तुरन्त आके जो बचन उन के मन में बोया १६ गया था उसे छीन लेता है । वैसे ही जिन में बीज पत्थरैली भूमि पर बोया जाता है सो वे हैं कि जब बचन सुनते हैं तब तुरन्त आनन्द १७ से उस को ग्रहण करते हैं । परन्तु उन में जड़ न बंधने से वे थोड़ी बेर ठहरते हैं तब बचन के कारण क्लेश अथवा उपद्रव होने पर तुरन्त १८ ठोकर खाते हैं । जिन में बीज कांटों के बीच में बोया जाता है सो वे हैं जो बचन सुनते १९ हैं । पर इस संसार की चिन्ता और धन की माया और और वस्तुओं का लोभ उन में समाके बचन को दबाते हैं और वह निष्फल २० होता है । पर जिन में बीज अच्छी भूमि पर बोया गया सो वे हैं जो बचन सुनके ग्रहण करते हैं और फल फलते हैं कोई तीस गुणे कोई साठ गुणे कोई सौ गुणे ॥

२१ और उस ने उन से कहा क्या दीपक को लाते हैं कि बर्तन के नीचे अथवा खाट के नीचे रखा जाय । क्या इस लिये नहीं कि दीवट पर २२ रखा जाय । कुछ गुप्त नहीं है जो प्रगट न किया जायगा और न कुछ छिपा था परन्तु २३ इस लिये कि प्रसिद्ध हो जावे । यदि किसी को सुनने के कान हों तो सुने । २४ फिर उस ने उन से कहा सचेत रहो तुम क्या सुनते हो. जिस नाप से तुम नापते हो उसी से तुम्हारे लिये नापा जायगा और तुम को जो सुनते हो अधिक २५ दिया जायगा । क्योंकि जो कोई रखता है उस को और दिया जायगा परन्तु जो नहीं रखता है उस से जो कुछ उस के पास है सो भी ले लिया जायगा ।

२६ फिर उस ने कहा ईश्वर का राज्य ऐसा है २७ जैसा कि मनुष्य भूमि में बीज बोय । और रात दिन सोय और उठे और वह बीज जन्मे और बढ़े पर किस रीति से वह नहीं जानता है । २८ क्योंकि पृथिवी आप से आप फल फलती है पहिले अंकुर तब बाल तब बाल में पक्का दाना । २९ परन्तु जब दाना पक चुका है तब वह तुरन्त हंसुआ लगाता है क्योंकि कटनी आ पहुंची है ॥

३० फिर उस ने कहा हम ईश्वर के राज्य की उपमा किस से दें और किस दृष्टान्त से उसे ३१ वर्णन करें । वह राई के एक दाने की नाई है कि जब भूमि में बोया जाता तब भूमि में ३२ के सब बीजों से छोटा है । परन्तु जब बोया जाता तब बढ़ता और सब सागपात से बड़ा हो जाता है और उस को ऐसी बड़ी डालियां निकलती हैं कि आकाश के पंछी उस की छाया में बसेरा कर सकते हैं ॥

३३ ऐसे ऐसे बहुत दृष्टान्तों में यीशु ने लोगों को जैसा वे सुन सकते थे वैसा बचन सुनाया । ३४ परन्तु बिना दृष्टान्त से उस ने उन को कुछ न कहा और एकान्त में उस ने अपने शिष्यों को सब बातों का अर्थ बताया ॥

३५ उसी दिन सांझ को उस ने उन से कहा ३६ कि आओ हम उस पार चलें । सो उन्हों ने लोगों को बिदा कर उसे नाव पर जैसा था वैसा चढ़ा लिया और कितनी और नावें भी उस के ३७ संग थीं । और बड़ी आंधी उठी और लहरें नाव पर ऐसी लगीं कि वह अब भर जाने ३८ लगी । परन्तु यीशु नाव के पीछली ओर तकिया दिये हुए सोता था और उन्हों ने उसे जगाके उस से कहा हे गुरु क्या आप को सोच नहीं कि ३९ हम नष्ट होते हैं । तब उस ने उठके बयार को डांटा और समुद्र से कहा चुप रह और थम जा और बयार थम गई और बड़ा नीवा हो ४० गया । और उस ने उन से कहा तुम क्यों ऐसे ४१ डरते हो तुम्हें विश्वास क्यों नहीं है । परन्तु

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


वे बहुत ही डरगये और आपस में बोले यह कौन है कि बयार और समुद्र भी उस की आज्ञा मानते हैं ॥

**५. वे** समुद्र के उस पार गदेरियों के देश में पहुंचे । २ जब यीशु नाव पर से उतरा तब एक मनुष्य जिसे अशुद्ध भूत लगा था कबरस्थान में से तुरन्त उस से आ मिला । ३ उस मनुष्य का बासा कबरस्थान में था और कोई उसे जंजीरों से भी बांध नहीं सकता था । ४ क्योंकि वह बहुत बार बेड़ियों और जंजीरों से बांधा गया था और उस ने जंजीरें तोड़ डालीं और बेड़ियां टुकड़े टुकड़े किईं और कोई उसे बश में नहीं कर सकता था । ५ वह सदा रात दिन पहाड़ों और कबरों में रहता था और चिल्लाता और अपने को पत्थरों से काटता था । ६ वह यीशु को दूर से देखके दौड़ा और उस को प्रणाम किया । ७ और बड़े शब्द से चिल्लाके कहा हे यीशु सर्व्वप्रधान ईश्वर के पुत्र आप को मुझ से क्या काम . मैं आप को ईश्वर की किरिया देता हूं कि मुझे पीड़ा न दीजिये । ८ क्योंकि यीशु ने उस से कहा हे अशुद्ध भूत इस मनुष्य से निकल आ । ९ और उस ने उस से पूछा तेरा नाम क्या है उस ने उत्तर दिया कि मेरा नाम सेना है क्योंकि हम बहुत हैं । १० और उस ने यीशु से बहुत बिन्ती किई कि हमें इस देश से बाहर न भेजिये । ११ वहां पहाड़ों के निकट सूअरों का बड़ा झुण्ड चरता था । १२ सो सब भूतों ने उस से बिन्ती कर कहा हमें सूअरों में भेजिये कि हम उन में पैठें । १३ यीशु ने तुरन्त उन्हें जाने दिया और अशुद्ध भूत निकलके सूअरों में पैठे और झुण्ड जो दो सहस्र के अटकल थे कड़ाड़े पर से समुद्र में दौड़ गये और समुद्र में डूब मरे । १४ पर सूअरों के चरवाहे भागे और नगर में और गांवों में इसका समाचार कहा और लोग बाहर निकले कि देखें क्या हुआ है । १५ और यीशु पास आके वे उस भूतग्रस्त को जिसे भूतों की सेना लगी थी बैठे और बस्त्र पहिने और सुबुद्धि देखके डर गये । १६ जिन लोगों ने देखा था उन्हों ने उन से कह दिया कि भूतग्रस्त मनुष्य को और सूअरों के विषय में कैसा हुआ था । १७ तब वे यीशु से बिन्ती करने लगे कि हमारे सिवानों से निकल जाइये । १८ जब वह नाव पर चढ़ा तब जो मनुष्य आगे भूतग्रस्त था उस ने उस से बिन्ती किई कि मैं आप के संग रहूं । १९ पर यीशु ने उसे नहीं रहने दिया परन्तु उस से कहा अपने घर को अपने कुटुंबों के पास जाके उन्हों से कह दे कि परमेश्वर ने तुझ पर दया करके तेरे लिये कैसे बड़े काम किये हैं । २० वह जाके दिकापलि देश में प्रचार करने लगा कि यीशु ने उस के लिये कैसे बड़े काम किये थे और सभों ने अचंभा किया ॥

२१ जब यीशु नाव पर फिर पार उतरा तब बहुत लोग उस पास इकट्ठे हुए और वह समुद्र के तीर पर था । २२ और देखो सभा के अध्यक्षों में से याईर नाम एक अध्यक्ष आया और उसे देखके उस के पावों पड़ा । २३ और उस से बहुत बिन्ती कर कहा मेरी बेटी मरने पर है आप आके उस पर हाथ रखिये कि वह चंगी हो जाय तो वह जीयेगी । २४ तब यीशु उस के संग गया और बड़ी भीड़ उस के पीछे हो लिई और उसे दबाती थी ॥

२५ और एक स्त्री जिसे बारह बरस से लोहू बहने का रोग था । २६ जो बहुत वैद्यों से बड़ा दुःख पाके अपना सब धन उठा चुकी थी और कुछ लाभ नहीं पाया परन्तु अधिक रोगी हुई । २७ तिस ने यीशु का चर्चा सुनके उस भीड़ में पीछे से आ उस के वस्त्र को छुआ । २८ क्योंकि उस ने कहा यदि मैं केवल उस के वस्त्र को छूओं तो चंगी हो जाऊंगी । २९ और उस के लोहू का सोता तुरन्त सूख गया और उस ने अपने देह में जान लिया कि मैं उस रोग से चंगी हुई हूं । ३० यीशु ने तुरन्त अपने में जाना कि मुझ में से शक्ति निकली है और भीड़ में पीछे फिरके कहा किस ने मेरे वस्त्र को छूआ । ३१ उस के शिष्यों ने उस से कहा आप देखते हैं कि भीड़ आप को दबा रही है और आप कहते हैं किस ने मुझे छूआ । ३२ तब जिस ने यह काम किया था उसे देखने को यीशु ने चारों ओर दृष्टि किई । ३३ तब वह स्त्री जो उस पर हुआ था सो जानके डरती और कांपती हुई आई और उसे दण्डवत कर उस से सच सच सब कुछ कह दिया । ३४ उस ने उस से कहा हे पुत्री तेरे विश्वास ने तुझे चंगा किया है कुशल से जा और अपने रोग से चंगी रह ॥

३५ वह बोलता ही था कि लोगों ने सभा के अध्यक्ष के घर से आ कहा आप की बेटी मर गई है आप गुरु को और दुःख क्यों देते हैं । ३६ जो बचन कहा जाता था उस को सुनके यीशु ने

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

तुरन्त सभा के अध्यक्ष से कहा मत डर केवल
३७ विश्वास कर । और उस ने पितर और याकूब
और याकूब के भाई योहन को छोड़ और किसी
३८ को अपने संग जाने नहीं दिया । सभा के
अध्यक्ष के घर पर पहुंचके उस ने धूमधाम
अर्थात लोगों को बहुत रोते और चिल्लाते
३९ देखा । उस ने भीतर जाके उन से कहा क्यों
धूम मचाते और रोते हो. कन्या मरी नहीं पर
४० सोती है । वे उस का उपहास करने लगे परन्तु
उस ने सभों को बाहर किया और कन्या के
माता पिता को और अपने संगियों को लेके
४१ जहां कन्या पड़ी थी वहां पैठा । और उस ने
कन्या का हाथ पकड़के उस से कहा तालिथा
कूमी अर्थात हे कन्या मैं तुझ से कहता हूं उठ ।
४२ और कन्या तुरन्त उठी और फिरने लगी क्योंकि
वह बारह बरस की थी. और वे अत्यन्त
४३ बिस्मित हुए । पर उस ने उन को दृढ़ आज्ञा
दिई कि यह बात कोई न जाने और कहा
कि कन्या को कुछ खाने को दिया जाय ॥

६. यीशु वहां से जाके अपने देश में
आया और उस के शिष्य
२ उस के पीछे हो लिये । बिश्राम के दिन वह
सभा के घर में उपदेश करने लगा और बहुत
लोग सुनके अचंभित हो बोले इस को यह बातें
कहां से हुईं और यह कौन सा ज्ञान है जो उस
को दिया गया है कि ऐसे आश्चर्य्य कर्म्म भी
३ उस के हाथों से किये जाते हैं । यह क्या बढ़ई
नहीं है मरियम का पुत्र और याकूब और
योशी और यिहूदा और शिमोन का भाई और
क्या उस की बहिनें यहां हमारे पास नहीं हैं सो
४ उन्हों ने उस के विषय में ठोकर खाई । यीशु ने
उन से कहा भविष्यद्वक्ता अपना देश और अपने
कुटुम्ब और अपना घर छोड़के और कहीं
५ निरादर नहीं होता है । और वह वहां कोई
आश्चर्य्य कर्म्म नहीं कर सका केवल थोड़े
६ रोगियों पर हाथ रखके उन्हें चंगा किया । और
उस ने उन के अबिश्वास से अचंभा किया और
चहुं ओर के गांवों में उपदेश करता फिरा ॥
७ और वह बारह शिष्यों को अपने पास बुलाके
उन्हें दो दो करके भेजने लगा और उन को
८ अशुद्ध भूतों पर अधिकार दिया । और उस ने
उन्हें आज्ञा दिई कि मार्ग के लिये लाठी
छोड़के और कुछ मत लेओ न झोली न रोटी
९ न पटुके में पैसे । परन्तु जूते पहिनो और दो
अंगे मत पहिनो । और उस ने उन से कहा
१० जहां कहीं तुम किसी घर में प्रवेश करो जब
लों वहां से न निकलो तब लों उसी घर में
११ रहो । जो कोई तुम्हें ग्रहण न करें और तुम्हारी
न सुनें वहां से निकलते हुए उन पर साक्षी
होने के लिये अपने पांवों के नीचे की धूल झाड़
डालो. मैं तुम से सच कहता हूं कि बिचार के
दिन में उस नगर की दशा से सदोम अथवा
अमोरा की दशा सहने योग्य होगी । सो उन्हों
१२ ने निकलके पश्चात्ताप करने का उपदेश किया ।
१३ और बहुतेरे भूतों को निकाला और बहुत
रोगियों पर तेल मलके उन्हें चंगा किया ॥
१४ हेरोद राजा ने यीशु की कीर्त्ति सुनी क्योंकि
उस का नाम प्रसिद्ध हुआ और उस ने कहा
योहन बपतिसमा देनेहारा मृतकों में से जी उठा
है इस लिये आश्चर्य कर्म्म उस से प्रगट होते
१५ हैं । औरों ने कहा यह एलियाह है औरों ने
कहा भविष्यद्वक्ता है अथवा भविष्यद्वक्ताओं में
१६ से एक के समान है । परन्तु हेरोद ने सुनके
कहा जिस योहन का मैं ने सिर कटवाया सोई
१७ है वह मृतकों में से जी उठा है । क्योंकि हेरोद
ने आप अपने भाई फिलिप की स्त्री हेरोदिया
के कारण जिस से उस ने बिवाह किया था
लोगों को भेजके योहन को पकड़ा था और उसे
१८ बन्दीगृह में बांधा था । क्योंकि योहन ने हेरोद
से कहा था कि अपने भाई की स्त्री को रखना
१९ तुझ को उचित नहीं है । हेरोदिया भी उस से
बैर रखती थी और उसे मार डालने चाहती थी
२० पर नहीं सकती थी । क्योंकि हेरोद योहन को
धर्म्मी और पवित्र पुरुष जानके उस से डरता था
और उस की रक्षा करता था और उस की सुनके
बहुत बातों पर चलता था और प्रसन्नता से उस
२१ की सुनता था । परन्तु जब अवकाश का दिन हुआ
कि हेरोद ने अपने जन्म दिन में अपने प्रधानों
और सहस्रपतियों और गालील के बड़े लोगों
२२ के लिये बियारी बनाई । और जब हेरोदिया
की पुत्री ने भीतर आ नाच कर हेरोद को और
उस के संग बैठनेहारों को प्रसन्न किया तब
राजा ने कन्या से कहा जो कुछ तेरी इच्छा होय
२३ सो मुझ से मांग और मैं तुझे देऊंगा । और उस
ने उस से किरिया खाई कि मेरे आधे राज्य लों
२४ जो कुछ तू मुझ से मांगे मैं तुझे देऊंगा । उस ने
बाहर जा अपनी माता से कहा मैं क्या मांगूंगी

CC-0. From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


वह बोली योहन बपतिसमा देनेहारे का सिर।
२५ उस ने तुरन्त उतवाली से राजा के पास भीतर आ बिन्ती कर कहा मैं चाहती हूं कि आप योहन बपतिसमा देनेहारे का सिर थाल में
२६ अभी मुझे दीजिये। तब राजा अति उदास हुआ परन्तु उस किरिया के और अपने संग बैठनेहारों के कारण उसे टालने नहीं चाहा।
२७ और राजा ने तुरन्त पहरुए को भेजकर योहन
२८ का सिर लाने की आज्ञा किई। उस ने जाके बन्दीगृह में उस का सिर काटा और उस का सिर थाल में लाके कन्या को दिया और कन्या
२९ ने उसे अपनी मां को दिया। उस के शिष्य यह सुनके आये और उस की लोथ को उठाके कबर में रखा॥
३० प्रेरितों ने यीशु पास इकट्ठे हो उस से सब कुछ कह दिया उन्हों ने क्या क्या किया और
३१ क्या क्या सिखाया था। उस ने उन से कहा तुम आप एकान्त में किसी जंगली स्थान में आके थोड़ा बिश्राम करो. क्योंकि बहुत लोग आते जाते थे और उन्हें खाने का भी अवकाश
३२ न मिला। सो वे नाव पर चढ़के जंगली स्थान
३३ में एकान्त में गये। और लोगों ने उन को जाते देखा और बहुतों ने उसे चीन्हा और पैदल सब नगरों में से उधर दौड़े और उन के
३४ आगे बढ़के उस पास इकट्ठे हुए। यीशु ने निकलके बड़ी भीड़ को देखा और उस को उन पर दया आई क्योंकि वे बिन रखवाले की भेड़ों की नाईं थे और वह उन्हें बहुत सा उपदेश देने लगा॥
३५ जब अबेर हो गई तब उस के शिष्यों ने उस पास आ कहा यह तो जंगली स्थान है और
३६ अबेर हुई है। लोगों को बिदा कीजिये कि वे चारों ओर के गांवों और बस्तियों में जाके अपने लिये रोटी मोल लेवें क्योंकि उन के पास कुछ
३७ खाने को नहीं है। उस ने उनको उत्तर दिया कि तुम उन्हें खाने को देओ. उन्हों ने उस से कहा क्या हम जाके दो सौ सूकियों की रोटी मोल
३८ लेवें और उन्हें खाने को देवें। उस ने उन से कहा तुम्हारे पास कितनी रोटियां हैं जाके देखो.
३९ उन्हों ने बूझके कहा पांच और दो मछली। तब उसने सब लोगों को हरी घास पर पांति पांति
४० बैठाने की आज्ञा उन्हें दिई। वे सौ सौ और
४१ पचास पचास करके पांति पांति बैठ गये। और उस ने उन पांच रोटियों और दो मछलियों को ले स्वर्ग की ओर देखके धन्यबाद किया और रोटियां तोड़के अपने शिष्यों को दिईं कि लोगों के आगे रखें और उन दो मछलियों को
४२ भी सभों में बांट दिया। सो सब खाके तृप्त
४३ हुए। और उन्हों ने रोटियों के टुकड़ों की और मछलियों की बारह टोकरी भरी उठाईं।
४४ जिन्हों ने रोटी खाई सो पांच सहस्र पुरुषों के अटकल थे॥
४५ तब यीशु ने तुरन्त अपने शिष्यों को दृढ़ आज्ञा दिई कि जब लों मैं लोगों को बिदा करूं तुम नाव पर चढ़के मेरे आगे उस पार
४६ बैतसैदा नगर को जाओ। वह उन्हें बिदा कर
४७ प्रार्थना करने को पर्ब्बत पर गया। सांझ को नाव समुद्र के बीच में थी और यीशु भूमि पर
४८ अकेला था। और उस ने शिष्यों को खेवने में व्याकुल देखा क्योंकि बयार उन के सन्मुख की थी और रात के चौथे पहर के निकट वह समुद्र पर चलते हुए उन के पास आया और
४९ उन के पास से होके निकला चाहता था। पर उन्हों ने उसे समुद्र पर चलते देखके समझा कि प्रेत है और चिल्लाये क्योंकि वे सब उसे
५० देखके घबरा गये। वह तुरन्त उन से बात करने लगा और उन से कहा ढाढ़स बांधो मैं
५१ हूं डरो मत। तब वह उन पास नाव पर चढ़ा और बयार थम गई और वे अपने अपने मन
५२ में अत्यन्त बिस्मित और अचंभित हुए। क्योंकि उन्हों का मन कठोर था इस लिये उन रोटियों के आश्चर्य्य कर्म्म से उन्हें ज्ञान न हुआ॥
५३ वे पार उतरके गिनेसरत देश में पहुंचे और
५४ लगान किया। जब वे नाव पर से उतरे तब
५५ लोगों ने तुरन्त यीशु को चीन्हा। और आस पास के सारे देश में दौड़के जहां सुना कि वह वहां है तहां रोगियों को खाटों पर ले जाने
५६ लगे। और जहां उस ने बस्तियों अथवा नगरों अथवा गांवों में प्रवेश किया तहां उन्हों ने रोगियों को बाजारों में रखके उस से बिन्ती किई कि वे उस के वस्त्र के आंचल को भी छूवें और जितनों ने उसे छूआ सब चंगे हुए॥

## ७.

तब फरीशी लोग और कितने अध्यापक जो यिरूशलीम से
२ आये थे यीशु पास इकट्ठे हुए। उन्हों ने उस के कितने शिष्यों को अशुद्ध अर्थात बिन धोयेहाथों
३ से रोटी खाते देखके दोष दिया। क्योंकि फरीशी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



और सब यिहूदी लोग प्राचीनों के व्यवहार धारण कर जब लों यत्न से हाथ न धोवें तब ४ लों नहीं खाते हैं। और बाजार से आके जबलों स्नान न करें तब लों नहीं खाते हैं और बहुत और बातें हैं जो उन्हों ने मानने को ग्रहण किई हैं जैसे कटोरों और बर्त्तनों और थालियों और ५ खाटों को धोना। सो उन फरीशियों और अध्यापकों ने उस से पूछा कि आप के शिष्य लोग क्यों प्राचीनों के व्यवहारों पर नहीं चलते ६ परन्तु बिन धोये हाथों से रोटी खाते हैं। उस ने उन को उत्तर दिया कि यिशैयाह ने तुम कपटियों के विषय में भविष्यद्वाणी अच्छी कही जैसा लिखा है कि ये लोग होंठों से मेरा आदर करते हैं परन्तु उन का मन मुझ से दूर रहता ७ है। पर वे वृथा मेरी उपासना करते हैं क्योंकि मनुष्यों की आज्ञाओं को धर्म्मोपदेश ठहराके ८ सिखाते हैं। क्योंकि तुम ईश्वर की आज्ञा को छोड़के मनुष्यों के व्यवहार धारण करते हो जैसे बर्त्तनों और कटोरों को धोना. और ऐसे ऐसे ९ बहुत और काम भी करते हो। और उस ने उन से कहा तुम अपने व्यवहार पालन करने को ईश्वर की आज्ञा भली रीति से टाल देते १० हो। क्योंकि मूसा ने कहा अपनी माता और अपने पिता का आदर कर और जो कोई माता अथवा पिता की निन्दा करे सो मार डाला ११ जाय। परन्तु तुम कहते हो यदि मनुष्य अपने माता अथवा पिता से कहे कि जो कुछ मुझ को मुझ से लाभ होता सो कुर्बान अर्थात संकल्प १२ किया गया है तो बस। और तुम उस को उस की माता अथवा उस के पिता के लिये और कुछ १३ करने नहीं देते हो। सो तुम अपने व्यवहारों से जिन्हें तुम ने ठहराया है ईश्वर के वचन को उठा देते हो और ऐसे ऐसे बहुत काम करते हो॥

१४ और उस ने सब लोगों को अपने पास बुलाके उन से कहा तुम सब मेरी सुनो और १५ बूझो। मनुष्य के बाहर से जो उस में समावे ऐसा कुछ नहीं है जो उस को अपवित्र कर सकता है परन्तु जो कुछ उस में से निकलता है सोई है जो मनुष्य को अपवित्र करता १६ है। यदि किसी को सुनने के कान हों तो १७ सुने। जब वह लोगों के पास से घर में आया तब उस के शिष्यों ने इस दृष्टान्त के विषय में १८ उस से पूछा। उस ने उन से कहा तुम भी क्या ऐसे निर्बुद्धि हो. क्या तुम नहीं बूझते हो कि जो कुछ बाहर से मनुष्य में समाता है सो उस को अपवित्र नहीं कर सकता है। क्योंकि वह उस १९ के मन में नहीं परन्तु पेट में समाता है और संडास में गिरता है जिस से सब भोजन शुद्ध होता है। फिर उस ने कहा जो मनुष्य में से २० निकलता है सोई मनुष्य को अपवित्र करता है। क्योंकि भीतर से मनुष्यों के मन से नाना २१ भांति की बुरी चिन्ता परस्त्रीगमन व्यभिचार नरहिंसा। चोरी लोभ औ दुष्टता और छल २२ लुचपन कुदृष्टि ईश्वर की निन्दा अभिमान और अज्ञानता निकलती हैं। यह सब बुरी २३ बातें भीतर से निकलती हैं और मनुष्य को अपवित्र करती हैं॥

यीशु वहां से उठके सोर और सीदोन के २४ सिवानों में गया और किसी घर में प्रवेश करके चाहा कि कोई न जाने परन्तु वह छिप न सका। क्योंकि शुरोफैनीकिया देश की एक २५ यूनानीय मत माननेवाली स्त्री जिस की बेटी को अशुद्ध भूत लगा था उस का चर्चा सुनके आई और उस के पांवों पड़ी। और उस से २६ बिन्ती किई कि आप मेरी बेटी से भूत निकालिये। यीशु ने उस से कहा लड़कों को पहिले २७ तृप्त होने दे क्योंकि लड़कों की रोटी लेके कुत्तों के आगे फेंकना अच्छा नहीं है। स्त्री ने उस २८ को उत्तर दिया कि सच है प्रभु तौभी कुत्ते मेज के नीचे बालकों के चूरचार खाते हैं। उस ने २९ उस से कहा इस बात के कारण चली जा भूत तेरी बेटी से निकल गया है। सो उस ने अपने ३० घर जाके भूत को निकले हुए और अपनी बेटी को खाट पर लेटी हुई पाई॥

फिर वह सोर और सीदोन के सिवानों से ३१ निकलके दिकापलि के सिवानों के बीच में होके गालील के समुद्र के निकट आया। और लोगों ३२ ने एक बहिरे तोतले मनुष्य को उस पास लाके उस से बिन्ती किई कि आप इस पर हाथ रखिये। उस ने उस को भीड़ में से एकान्त ले ३३ जाके अपनी उंगलियां उस के कानों में डालीं और थूक के उस की जीभ छूई। और स्वर्ग की ओर ३४ देखके लंबी सांस भरके उस से कहा इप्फातह अर्थात खुल जा। और तुरन्त उसके कान खुल ३५ गये और उस की जीभ का बंधन भी खुल गया और वह शुद्ध रीति से बोलने लगा। तब यीशु ३६ ने उन्हें चिताया कि किसी से मत कहो परन्तु जितना उस ने उन्हें चिताया उतना उन्हों ने बहुत

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३७ अधिक प्रचार किया। और वे अत्यन्त अचंभित हो बोले उस ने सब कुछ अच्छा किया है वह बहिरों को सुनने और गूंगों को बोलने की शक्ति देता है॥

८. उन दिनों में जब बड़ी भीड़ हुई और उन के पास कुछ खाने को नहीं था तब यीशु ने अपने शिष्यों को २ अपने पास बुलाके उन से कहा। मुझे इन लोगों पर दाया आती है क्योंकि वे तीन दिन से मेरे संग रहे हैं और उन के पास कुछ खाने को ३ नहीं है। जो मैं उन्हें भोजन बिना अपने अपने घर जाने को बिदा करूं तो मार्ग में उन का बल घट जायगा क्योंकि उन में से कोई कोई ४ दूर से आये हैं। उस के शिष्यों ने उस को उत्तर दिया कि यहां जंगल में कहां से कोई इन ५ लोगों को रोटी से तृप्त कर सके। उस ने उन से पूछा तुम्हारे पास कितनी रोटियां हैं. उन्हों ६ ने कहा सात। तब उस ने लोगों को भूमि पर बैठने की आज्ञा दिई और उन सात रोटियों को लेके धन्य मानके तोड़ा और अपने शिष्यों को दिया कि उन के आगे रखें और शिष्यों ने ७ लोगों के आगे रखा। उन के पास थोड़ी सी छोटी मछलियां भी थीं और उस ने धन्यबाद कर उन्हें भी लोगों के आगे रखने की आज्ञा ८ किई। सो वे खाके तृप्त हुए और जो टुकड़े बच रहे उन्हों ने उन के सात टोकरे उठाये। ९ जिन्हों ने खाया सो चार सहस्र पुरुषों के अटकल थे और उस ने उन को बिदा किया॥

१० तब वह तुरन्त अपने शिष्यों के संग नाव पर चढ़के दलमनूथा नगर के सिवानों में ११ आया। और फरीशी लोग निकल आये और उस से बिवाद करने लगे और उस की परीक्षा करने को उस से आकाश का एक चिन्ह मांगा। १२ उस ने अपने आत्मा में हाय मारके कहा इस समय के लोग क्यों चिन्ह ढूंढ़ते हैं. मैं तुम से सच कहता हूं कि इस समय के लोगों को कोई १३ चिन्ह नहीं दिया जायगा। और वह उन्हें छोड़के नाव पर फिर चढ़के उस पार चला गया॥

१४ शिष्य लोग रोटी लेना भूल गये और नाव पर उन के साथ एक रोटी से अधिक न थी। १५ और उस ने उन्हें चिताया कि देखो फरीशियों के खमीर से और हेरोद के खमीर से चौकस १६ रहो। वे आपस में बिचार करने लगे यह इस लिये है कि हमारे पास रोटी नहीं है। यह १७ जानके यीशु ने उन से कहा तुम्हारे पास रोटी न होने के कारण तुम क्यों आपस में बिचार करते हो. क्या तुम अब लों नहीं बूझते और नहीं समझते हो. क्या तुम्हारा मन अब लों कठोर है। आंखे रहते हुए क्या नहीं देखते १८ हो और कान रहते हुए क्या नहीं सुनते हो और क्या स्मरण नहीं करते हो। जब मैं ने १९ पांच सहस्र के लिये पांच रोटी तोड़ीं तब तुम ने टुकड़ों की कितनी टोकरियां भरी उठाईं. उन्हों ने उस से कहा बारह। और जब चार २० सहस्र के लिये सात रोटी तब तुम ने टुकड़ों के कितने टोकरे भरे उठाये वे बोले सात। उस २१ ने उन से कहा तुम क्यों नहीं समझते हो॥

तब वह बैतसैदा में आया और लोगों ने २२ एक अंधे को उस पास ला उस से बिन्ती किई कि उस को छूवे। वह उस अंधे का हाथ पकड़- २३ के उसे नगर के बाहर ले गया और उस के नेत्रों पर थूकके उस पर हाथ रखके उस से पूछा क्या तू कुछ देखता है। उस ने नेत्र उठाके २४ कहा मैं वृक्षों की नाईं मनुष्यों को फिरते देखता हूं। तब उस ने फिर उस के नेत्रों पर हाथ २५ रखके उस से नेत्र उठवाये और वह चंगा हो गया और सभों को परछाईं से देखने लगा। और उस ने उसे यह कहके घर भेजा कि नगर २६ में मत जा और नगर में किसी से मत कह॥

यीशु और उस के शिष्य कैसरिया फिलिपी २७ के गांवों में निकल गये और मार्ग में उस ने अपने शिष्यों से पूछा कि लोग क्या कहते हैं मैं कौन हूं। उन्हों ने उत्तर दिया कि वे आप को २८ योहन बपतिसमा देनेहारा कहते हैं परन्तु कितने एलियाह कहते हैं और कितने भविष्यद्वक्ताओं में से एक कहते हैं। उस ने उन से २९ कहा तुम क्या कहते हो मैं कौन हूं. पितर ने उस को उत्तर दिया कि आप ख्रीष्ट हैं। तब ३० उस ने उन्हें दृढ़ आज्ञा दिई कि मेरे विषय में किसी से मत कहो॥

और वह उन्हें बताने लगा कि मनुष्य के ३१ पुत्र को अवश्य है कि बहुत दुःख उठावे और प्राचीनों और प्रधान याजकों और अध्यापकों से तुच्छ किया जाय और मार डाला जाय और तीन दिन के पीछे जी उठे। उस ने यह ३२ बात खोलके कही और पितर उसे लेके उस को डांटने लगा। उस ने मुंह फेरके और अपने ३३

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


शिष्यों पर दृष्टि करके पितर को डांटा कि हे शैतान मेरे साम्हने से दूर हो क्योंकि तुझे ईश्वर की बातों का नहीं परन्तु मनुष्यों की बातों का सोच रहता है ॥

३४ उस ने अपने शिष्यों के संग लोगों को अपने पास बुलाके उन से कहा जो कोई मेरे पीछे आने चाहे सो अपनी इच्छा को मारे और अपना ३५ क्रूश उठाके मेरे पीछे आवे। क्योंकि जो कोई अपना प्राण बचाने चाहे सो उसे खोवेगा परन्तु जो कोई मेरे और सुसमाचार के लिये अपना प्राण ३६ खोवे सो उसे बचावेगा। यदि मनुष्य सारे जगत को प्राप्त करे और अपना प्राण गंवावे तो उस ३७ को क्या लाभ होगा। अथवा मनुष्य अपने प्राण ३८ को सन्ती क्या देगा। जो कोई इस समय के व्यभिचारी और पापी लोगों के बीच में मुझ से और मेरी बातों से लजावे मनुष्य का पुत्र भी जब वह पवित्र दूतों के संग अपने पिता के ऐश्वर्य्य में आवेगा तब उस से लजावेगा ॥

९. यीशु ने उन से कहा मैं तुम से सच कहता हूं कि जो यहां खड़े हैं उन में से कोई कोई हैं कि जब लों ईश्वर का राज्य पराक्रम से आया हुआ न देखें तब लों मृत्यु का स्वाद न चीखेंगे ॥

२ छः दिन के पीछे यीशु पितर और याकूब और योहन को लेके उन्हें किसी ऊंचे पर्ब्बत पर एकान्त में ले गया और उन के आगे उस ३ का रूप बदल गया। और उस का बस्त्र चमकने लगा और पाले की नाईं अति उजला हुआ जैसा कोई धोबी धरती पर उजला नहीं कर ४ सकता है। और मूसा के संग एलियाह उन को दिखाई दिया और वे यीशु के संग बात करते ५ थे। इस पर पितर ने यीशु से कहा हे गुरु हमारा यहां रहना अच्छा है. हम तीन डेरे बनावें एक आप के लिये एक मूसा के लिये ६ और एक एलियाह के लिये। वह नहीं जानता ७ था कि क्या कहे क्योंकि वे बहुत डरते थे। तब एक मेघ ने उन्हें छा लिया और उस मेघ से यह शब्द हुआ कि यह मेरा प्रिय पुत्र है उस ८ की सुनो। और उन्हों ने अचानक चारों ओर दृष्टि कर यीशु को छोड़के अपने संग और ९ किसी को न देखा। जब वे उस पर्ब्बत से उतरते थे तब उस ने उन को आज्ञा दिई कि जब लों मनुष्य का पुत्र मृतकों में से नहीं जी उठे तब लों जो तुम ने देखा है सो किसी से मत कहो। उन्हों ने यह बात अपने ही में १० रखके आपस में बिचार किया कि मृतकों में से जी उठने का अर्थ क्या है ॥

और उन्हों ने उस से पूछा अध्यापक लोग ११ क्यों कहते हैं कि एलियाह को पहिले आना होगा। उस ने उन को उत्तर दिया कि सच १२ है एलियाह पहिले आके सब कुछ सुधारेगा. और मनुष्य के पुत्र के विषय में क्योंकर लिखा है कि वह बहुत दुःख उठावेगा और तुच्छ किया जायगा। परन्तु मैं तुम से कहता हूं कि १३ एलियाह भी आचुका है और जैसा उस के विषय में लिखा है तैसा उन्हों ने उस से जो कुछ चाहा सो किया है ॥

उस ने शिष्यों के पास आ बहुत लोगों को १४ उन की चारों ओर और अध्यापकों को उन से बिवाद करते हुए देखा। सब लोग उसे देखते १५ ही बिस्मित हुए और उस की ओर दौड़के उसे प्रणाम किया। उस ने अध्यापकों से पूछा तुम १६ इन से किस बात का बिवाद करते हो। भीड़ में १७ से एक ने उत्तर दिया कि हे गुरु मैं अपने पुत्र को जिसे गूंगा भूत लगा है आप के पास लाया हूं। भूत उसे जहां पकड़ता है तहां पटकता है १८ और वह मुंह से फेन बहाता और अपने दांत पीसता है और सूख जाता है और मैं ने आप के शिष्यों से कहा कि उसे निकालें परन्तु वे नहीं सके। यीशु ने उत्तर दिया कि हे अबिश्वासी १९ लोगो मैं कब लों तुम्हारे संग रहूंगा और कब लों तुम्हारी सहूंगा. उस को मेरे पास लाओ। वे उस को उस पास लाये और जब उस ने उसे २० देखा तब भूत ने तुरन्त उस को मरोड़ा और वह भूमि पर गिरा और मुंह से फेन बहाते हुए लोटने लगा। यीशु ने उस के पिता से पूछा २१ यह उस को कितने दिनों से हुआ. उस ने कहा बालकपन से। भूत ने उसे नाश करने को २२ बार बार आग में और पानी में भी गिराया है परन्तु जो आप कुछ कर सकें तो हम पर दया करके हमारा उपकार कीजिये। यीशु ने उस २३ से कहा जो तू बिश्वास कर सके तो बिश्वास करनेहारे के लिये सब कुछ हो सकता है। तब २४ बालक के पिता ने तुरन्त पुकारके रो रोके कहा हे प्रभु मैं बिश्वास करता हूं मेरे अबि-श्वास का उपकार कीजिये। जब यीशु ने २५ देखा कि बहुत लोग इकट्ठे दौड़े आते हैं तब

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



उस ने अशुद्ध भूत को डांटके उस से कहा हे गूंगे बहिरे भूत मैं तुझे आज्ञा देता हूं कि उस में से निकल आ और उस में फिर कभी मत २६ पैठ। तब भूत चिल्लाके और बालक को बहुत मरोड़के निकल आया और बालक मृतक के समान हो गया यहां लों कि बहुतों ने कहा वह २७ तो मर गया है। परन्तु यीशु ने उस का हाथ २८ पकड़के उसे उठाया और वह खड़ा हुआ। जब यीशु घर में आया तब उस के शिष्यों ने निराले में उस से पूछा हम उस भूत को क्यों नहीं २९ निकाल सके। उस ने उन से कहा कि जो इस प्रकार के हैं सो प्रार्थना और उपवास बिना और किसी उपाय से निकाले नहीं जा सकते हैं॥

३० वे वहां से निकलके गालील में होके गये और ३१ वह नहीं चाहता था कि कोई जाने। क्योंकि उस ने अपने शिष्यों को उपदेश दे उन से कहा मनुष्य का पुत्र मनुष्यों के हाथ में पकड़वाया जायगा और वे उस को मार डालेंगे और वह ३२ मरके तीसरे दिन जी उठेगा। परन्तु उन्हों ने यह बात नहीं समझी और उस से पूछने को डरते थे॥

३३ वह कफर्नाहुम में आया और घर में पहुंचके शिष्यों से पूछा मार्ग में तुम आपस में किस ३४ बात का बिचार करते थे। वे चुप रहे क्योंकि मार्ग में उन्हों ने आपस में इसी का बिचार ३५ किया था कि हम में से बड़ा कौन है। तब उस ने बैठ के बारह शिष्यों को बुलाके उन से कहा यदि कोई प्रधान हुआ चाहे तो सभों से छोटा ३६ और सभों का सेवक होगा। और उसने एक बालक को लेके उन के बीच में खड़ा किया और ३७ उसे गोदी में ले उन से कहा। जो कोई मेरे नाम से ऐसे बालकों में से एक को ग्रहण करे वह मुझे ग्रहण करता है और जो कोई मुझे ग्रहण करे वह मुझे नहीं परन्तु मेरे भेजनेहारे को ग्रहण करता है॥

३८ तब योहन ने उस को उत्तर दिया कि हे गुरु हम ने किसी मनुष्य को जो हमारे पीछे नहीं आता है आप के नाम से भूतों को निकालते देखा और हम ने उसे बर्जा क्योंकि वह हमारे ३९ पीछे नहीं आता है। यीशु ने कहा उस को मत बर्जो क्योंकि कोई नहीं है जो मेरे नाम से आश्चर्य्य कर्म्म करेगा और शीघ्र मेरी निन्दा कर ४० सकेगा। जो हमारे बिरुद्ध नहीं है सो हमारी ओर है। जो कोई मेरे नाम से एक कटोरा ४१ पानी तुम को इस लिये पिलावे कि खीष्ट के हो मैं तुम से सच कहता हूं वह किसी रीति से अपना फल न खोवेगा। परन्तु जो कोई उन ४२ छोटों में से जो मुझ पर बिश्वास करते हैं एक को ठोकर खिलावे उस के लिये भला होता कि चक्की का पाट उस के गले में बांधा जाता और वह समुद्र में डाला जाता। जो तेरा हाथ तुझे ४३ ठोकर खिलावे तो उसे काट डाल. टुण्डा होके जीवन में प्रवेश करना तेरे लिये इस से भला है कि दो हाथ रहते हुए तू नरक में अर्थात न बुझनेहारी आग में जाय। जहां उन का कीड़ा ४४ नहीं मरता और आग नहीं बुझती। और जो ४५ तेरा पांव तुझे ठोकर खिलावे तो उसे काट डाल. लंगड़ा होके जीवन में प्रवेश करना तेरे लिये इस से भला है कि दो पांव रहते हुए तू नरक में अर्थात न बुझनेहारी आग में डाला जाय। जहां उन का कीड़ा नहीं मरता और आग नहीं ४६ बुझती। और जो तेरी आंख तुझे ठोकर ४७ खिलावे तो उसे निकाल डाल. काना होके ईश्वर के राज्य में प्रवेश करना तेरे लिये इस से भला है कि दो आंखें रहते हुए तू नरक की आग में डाला जाय। जहां उन का कीड़ा नहीं ४८ मरता और आग नहीं बुझती। क्योंकि हर एक ४९ जन आग से लोणा किया जायगा और हर एक बलि लोण से लोणा किया जायगा। लोण ५० अच्छा है परन्तु यदि लोण अलोणा हो जाय तो किस से उस को स्वादित करोगे. अपने में लोण रखो और आपस में मिले रहो।

**१०. यीशु** वहां से उठके यर्दन के उस पार से देके यिहूदिया के सिवानों में आया और बहुत लोग फिर उस पास इकट्ठे आये और उस ने अपनी रीति पर उन्हों को फिर उपदेश दिया। तब फरीशियों ने उस २ पास आ उस की परीक्षा करने को उस से पूछा क्या अपनी स्त्री को त्यागना मनुष्य को उचित है कि नहीं। उस ने उन को उत्तर दिया कि ३ मूसा ने तुम को क्या आज्ञा दिई। उन्हों ने ४ कहा मूसा ने त्याग पत्र लिखने और स्त्री को त्यागने दिया। यीशु ने उन्हें उत्तर दिया कि ५ तुम्हारे मन की कठोरता के कारण उस ने यह आज्ञा तुम को लिख दिई। परन्तु सृष्टि के ६ आरंभ से ईश्वर ने नर और नारी करके

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

७ मनुष्यों को उत्पन्न किया । इस हेतु से मनुष्य अपने माता पिता को छोड़के अपनी स्त्री से ८ मिला रहेगा और वे दोनों एक तन होंगे । सो ९ वे आगे दो नहीं पर एक तन हैं । इस लिये जो कुछ ईश्वर ने जोड़ा है उस को १० मनुष्य अलग न करे । घर में उस के शिष्यों ने फिर इस बात के विषय में उस से पूछा । ११ उस ने उन से कहा जो कोई अपनी स्त्री को त्याग के दूसरी से बिवाह करे सो उस के विरुद्ध १२ परस्त्रीगमन करता है । और यदि स्त्री अपने स्वामी को त्यागके दूसरे से बिवाह करे तो वह व्यभिचार करती है ॥

१३ तब लोग कितने बालकों को यीशु पास लाये कि वह उन्हें छूवे परन्तु शिष्यों ने लाने- १४ हारों को डांटा । यीशु ने यह देख के अप्रसन्न हो उन से कहा बालकों को मेरे पास आने दो और उन्हें मत बर्जो क्योंकि ईश्वर का राज्य १५ ऐसों का है । मैं तुम से सच कहता हूं कि जो कोई ईश्वर के राज्य को बालक की नाईं ग्रहण १६ न करे वह उस में प्रवेश करने न पावेगा । तब उस ने उन्हें गोदी में लेके उन पर हाथ रख के उन्हें आशीस दिई ॥

१७ जब वह मार्ग में जाता था तब एक मनुष्य उस की ओर दौड़ा और उस के आगे घुटने टेकके उस से पूछा हे उत्तम गुरु अनन्त जीवन १८ का अधिकारी होने को मैं क्या करूं । यीशु ने उस से कहा तू मुझे उत्तम क्यों कहता है . कोई १९ उत्तम नहीं है केवल एक अर्थात ईश्वर । तू आज्ञाओं को जानता है कि परस्त्रीगमन मत कर नरहिंसा मत कर चोरी मत कर झूठी साक्षी मत दे ठगाई मत कर अपने माता पिता २० का आदर कर । उस ने उस को उत्तर दिया कि हे गुरु इन सभों को मैं ने अपने लड़कपन २१ से पालन किया है । यीशु ने उस पर दृष्टि कर उसे प्यार किया और उस से कहा तुझे एक बात की घटी है . जा जो कुछ तेरा है सो बेचके कंगालों को दे और तू स्वर्ग में धन पावेगा और आ क्रूश उठाके मेरे पीछे हो ले । २२ वह इस बात से अप्रसन्न हो उदास चला गया क्योंकि उस को बहुत धन था ॥

२३ यीशु ने चारों ओर दृष्टि कर अपने शिष्यों से कहा धनवानों को ईश्वर के राज्य में प्रवेश २४ करना कैसा कठिन होगा । शिष्य लोग उस की बातों से अचंभित हुए परन्तु यीशु ने फिर उन को उत्तर दिया कि हे बालको जो धन पर भरोसा रखते हैं उन्हों को ईश्वर के राज्य में प्रवेश करना कैसा कठिन है । २५ ईश्वर के राज्य में धनवान के प्रवेश करने से ऊंट का सुई के नाके में से जाना सहज है । २६ वे अत्यन्त अचंभित हो आपस में बोले तब तो किस का त्राण हो सकता है । २७ यीशु ने उन पर दृष्टि कर कहा मनुष्यों से यह अनहोना है परन्तु ईश्वर से नहीं क्योंकि ईश्वर से सब कुछ हो सकता है ॥

२८ पितर उस से कहने लगा कि देखिये हम लोग सब कुछ छोड़के आप के पीछे हो लिये हैं । २९ यीशु ने उत्तर दिया मैं तुम से सच कहता हूं कि जिस ने मेरे और सुसमाचार के लिये घर वा भाइयों वा बहिनों वा पिता वा माता वा स्त्री वा लड़कों वा भूमि को त्यागा हो । ३० ऐसा कोई नहीं है जो अब इस समय में उपद्रव सहित सौ गुणे घरों और भाइयों और बहिनों और माताओं और लड़कों और भूमि को और परलोक में अनन्त जीवन न पावेगा । ३१ परन्तु बहुतेरे जो अगले हैं पिछले होंगे और जो पिछले हैं अगले होंगे ॥

३२ वे यिरूशलीम को जाते हुए मार्ग में थे और यीशु उन के आगे आगे चलता था और वे अचंभित हुए और उस के पीछे चलते हुये डरते थे और वह फिर बारह शिष्यों को लेके जो कुछ उस पर होनहार था सो उन से कहने लगा । ३३ कि देखो हम यिरूशलीम को जाते हैं और मनुष्य का पुत्र प्रधान याजकों और अध्यापकों के हाथ पकड़वाया जायगा और वे उस को बध के योग्य ठहराके अन्यदेशियों के हाथ सौंपेंगे । ३४ और वे उस से ठट्ठा करेंगे और कोड़े मारेंगे और उस पर थूकेंगे और उसे घात करेंगे और वह तीसरे दिन जी उठेगा ॥

३५ तब जबदी के पुत्र याकूब और योहन ने यीशु पास आ कहा हे गुरु हम चाहते हैं कि जो कुछ हम मांगें सो आप हमारे लिये करें । ३६ उस ने उन से कहा तुम क्या चाहते हो कि मैं तुम्हारे लिये करूं । ३७ वे उस से बोले हमें यह दीजिये कि आप के ऐश्वर्य्य में हम में से एक आपकी दहिनी ओर और दूसरा आपकी बाईं ओर बैठे । ३८ यीशु ने उनसे कहा तुम नहीं बूझते कि क्या मांगते हो . जिस कटोरे से मैं पीता हूं क्या तुम उस से पी सकते हो और जो बपतिस्मा मैं लेता हूं क्या तुम उसे ले सकते हो ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३९ उन्हों ने उस से कहा हम सकते हैं. यीशु ने उन से कहा जिस कटोरे से मैं पीता हूं उस से तुम तो पीओगे और जो बपतिसमा मैं लेता हूं उसे
४० लेओगे। परन्तु जिन्हों के लिये तैयार किया गया है उन्हें छोड़ और किसी को अपनी दहिनी ओर और अपनी बाईं ओर बैठने देना मेरा अधिकार नहीं है॥

४१ यह सुन के दसों शिष्य याकूब और योहन
४२ पर रिसियाने लगे। यीशु ने उन को अपने पास बुलाके उन से कहा तुम जानते हो कि जो अन्यदेशियों के अध्यक्ष समझे जाते सो उन्हीं पर प्रभुता करते हैं और उन में के बड़े
४३ लोग उन्हीं पर अधिकार रखते हैं। परन्तु तुम्हों में ऐसा नहीं होगा पर जो कोई तुम्हों में बड़ा हुआ चाहे सो तुम्हारा सेवक होगा।
४४ और जो कोई तुम्हारा प्रधान हुआ चाहे
४५ सो सभों का दास होगा। क्योंकि मनुष्य का पुत्र भी सेवा करवाने को नहीं परन्तु सेवा करने को और बहुतों के उद्धार के दाम में अपना प्राण देने को आया है॥

४६ वे यिरीहो नगर में आये और जब वह और उस के शिष्य और बहुत लोग यिरीहो से निकलते थे तब तीमई का पुत्र बर्तीमई एक अंधा मनुष्य मार्ग की ओर बैठा भीख मांगता
४७ था। वह यह सुन के कि योशु नासरी है पुकारने और कहने लगा कि दाऊद के सन्तान
४८ यीशु मुझ पर दया कीजिये। बहुत लोगों ने उस डांटा कि वह चुप रहे परन्तु उस ने बहुत अधिक पुकारा हे दाऊद के सन्तान मुझ पर
४९ दया कीजिये। तब यीशु खड़ा रहा और उसे बुलाने को कहा और लोगों ने उस अंधे को बुलाके उस से कहा ढाढ़स कर उठ वह तुझे
५० बुलाता है। वह अपना कपड़ा फेंक के उठा और
५१ यीशु पास आया। इस पर यीशु ने उस से कहा कि तू क्या चाहता है कि मैं तेरे लिये करूं. अंधा उस से बोला हे गुरु मैं अपनी दृष्टि पाऊं।
५२ यीशु ने उस से कहा चला जा तेरे बिश्वास ने तुझे चंगा किया है. और वह तुरन्त देखने लगा और मार्ग में यीशु के पीछे हो लिया॥

११. जब वे यिरूशलीम के निकट अर्थात जैतून पर्ब्बत के समीप बैतफगी और बैथनिया गांवों पास पहुंचे तब उस ने अपने शिष्यों में से दो को यह कह के
२ भेजा। कि जो गांव तुम्हारे सन्मुख है उस में जाओ और उस में प्रवेश करते ही तुम एक गदही के बच्चे को जिस पर कभी कोई मनुष्य नहीं चढ़ा बंधे हुए पाओगे उसे खोल के लाओ।
३ जो तुम से कोई कहे तुम यह क्यों करते हो तो कहो कि प्रभु को इस का प्रयोजन है तब वह
४ उसे तुरन्त यहां भेजेगा। उन्हों ने जाके उस बच्चे को दो बाटों के सिरे पर द्वार के पास बाहर बंधे हुए पाया और उस को खोलने
५ लगे। तब जो लोग वहां खड़े थे उन में से कितनों ने उन से कहा कि तुम क्या करते हो
६ कि बच्चे को खोलते हो। उन्हों ने जैसा यीशु ने आज्ञा किई वैसा उन से कहा तब
७ उन्हों ने उन्हें जाने दिया। और उन्हों ने बच्चे को यीशु पास लाके उस पर अपने कपड़े
८ डाले और वह उस पर बैठा। और बहुत लोगों ने अपने अपने कपड़े मार्ग में बिछाये और औरों ने वृक्षों से डालियां काट के मार्ग में बिछाईं।
९ और जो लोग आगे पीछे चलते थे उन्होंने पुकारके कहा जय जय धन्य वह जो परमेश्वर
१० के नाम से आता है। धन्य हमारे पिता दाऊद का राज्य जो परमेश्वर के नाम से आता है
११ सब से ऊंचे स्थान में जय जयकार होवे। यीशु ने यिरूशलीम में आ मन्दिर में प्रवेश किया और जब उस ने चारों ओर सब बस्तुओं पर दृष्टि किई और संध्याकाल आ चुका तब वह बारह शिष्यों के संग बैथनिया को निकल गया॥

१२ दूसरे दिन जब वे बैथनिया से निकलते थे
१३ तब उस को भूख लगी। और वह पत्ते लगे हुए एक गूलर का वृक्ष दूर से देखके आया कि क्या जाने उस में कुछ पावे परन्तु उस पास आके और उस में कुछ न पाया केवल पत्ते
१४ गूलर के पकने का समय नहीं था। इस पर यीशु ने उस वृक्ष को कहा कोई मनुष्य फिर कभी तुझ से फल न खावे. और उस के शिष्यों ने यह बात सुनी॥

१५ वे यिरूशलीम में आये और यीशु मन्दिर में जाके जो लोग मन्दिर में बेचते औ मोल लेते थे उन्हें निकालने लगा और सर्राफों के पीढ़ों को और कपोतों के बेचनेहारों की
१६ चौकियों को उलट दिया। और किसी को मन्दिर के बीच से कोई पात्र ले जाने न दिया।
१७ और उस ने उपदेश कर उन से कहा क्या नहीं लिखा है कि मेरा घर सब देशों के लोगों के लिये

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

प्रार्थना का घर कहावेगा. परन्तु तुम ने उसे
१८ डाकूओं का खोह बनाया है। यह सुनके अध्यापकों और प्रधान याजकों ने खोज किया कि उसे किस रीति से नाश करें क्योंकि वे उस से डरते थे इस लिये कि सब लोग उस के उपदेश
१९ से अचंभित होते थे। जब सांझ हुई तब वह नगर से बाहर निकला॥

२० भोर को जब वे उधर से जाते थे तब उन्हों ने वह गूलर का वृक्ष जड़ से सूखा हुआ देखा।
२१ पितर ने स्मरण कर यीशु से कहा हे गुरु देखिये यह गूलर का वृक्ष जिसे आप ने स्राप दिया
२२ सूख गया है। यीशु ने उन को उत्तर दिया
२३ कि ईश्वर पर बिश्वास रखो। क्योंकि मैं तुम से सच कहता हूं जो कोई इस पहाड़ से कहे कि उठ समुद्र में गिर पड़ और अपने मन में संदेह न रखे परन्तु बिश्वास करे कि जो मैं कहता हूं सो हो जायगा उस के लिये जो कुछ वह कहेगा
२४ सो हो जायगा। इस लिये मैं तुम से कहता हूं जो कुछ तुम प्रार्थना करके मांगो बिश्वास करो
२५ कि हम पावेंगे तो तुम्हें मिलेगा। और जब तुम प्रार्थना करने को खड़े हो तब यदि तुम्हारे मन में किसी की ओर कुछ होय तो क्षमा करो इस लिये कि तुम्हारा स्वर्गबासी पिता भी
२६ तुम्हारे अपराध क्षमा करे। परन्तु जो तुम क्षमा न करो तो तुम्हारा स्वर्गबासी पिता भी तुम्हारे अपराध क्षमा न करेगा॥

२७ वे फिर यिरूशलीम में आये और जब यीशु मन्दिर में फिरता था तब प्रधान याजक और अध्यापक और प्राचीन लोग उस पास आये।
२८ और उस से बोले तुझे ये काम करने का कैसा अधिकार है और ये काम करने को किस ने
२९ तुझ को यह अधिकार दिया। यीशु ने उन को उत्तर दिया कि मैं भी तुम से एक बात पूछूंगा. तुम मुझे उत्तर देओ तो मैं तुम्हें बताऊंगा कि मुझे ये काम करने का कैसा अधिकार है।
३० योहन का बपतिसमा देना क्या स्वर्ग की अथवा
३१ मनुष्यों की ओर से हुआ मुझे उत्तर देओ। तब वे आपस में बिचार करने लगे कि जो हम कहें स्वर्ग की ओर से तो वह कहेगा फिर तुम ने
३२ उस का बिश्वास क्यों नहीं किया। परन्तु जो हम कहें मनुष्यों की ओर से . तब उन्हें लोगों का डर लगा क्योंकि सब लोग योहन को जानते
३३ थे कि निश्चय वह भविष्यद्वक्ता था। सो उन्हों ने यीशु को उत्तर दिया कि हम नहीं जानते. यीशु ने उन्हें उत्तर दिया तो मैं भी तुम को नहीं बताता हूं कि मुझे ये काम करने का कैसा अधिकार है॥

**१२. यीशु** दृष्टांतों में उन से कहने लगा कि किसी मनुष्य ने दाख की बारी लगाई और चहुं ओर बेड़ दिया और रस का कुंड खोदा और गढ़ा बनाया और मालियों को उस का ठीका दे परदेश को चला गया। समय
२ में उस ने मालियों के पास एक दास को भेजा कि मालियों से दाख की बारी का कुछ फल लेवे।
३ परन्तु उन्हों ने उसे लेके मारा और छूछे हाथ
४ फेर दिया। फिर उस ने दूसरे दास को उन के पास भेजा और उन्हों ने उसे पत्थरवाह कर उस का सिर फोड़ा और उसे अपमान करके
५ फेर दिया। फिर उस ने तीसरे को भेजा और उन्हों ने उसे मार डाला और बहुत औरों से उन्हों ने वैसा ही किया कितनों को मारा और
६ कितनों को घात किया। फिर उस को एक ही पुत्र था जो उस का प्रिय था सो सब के पीछे उस ने यह कहके उसे भी उन के पास भेजा कि
७ वे मेरे पुत्र का आदर करेंगे। परन्तु उन मालियों ने आपस में कहा यह तो अधिकारी है आओ हम उसे मार डालें तब अधिकार हामरा होगा।
८ और उन्हों ने उसे लेके मार डाला और दाख
९ की बारी के बाहर फेंक दिया। इस लिये दाख की बारी का स्वामी क्या करेगा. वह आके उन मालियों को नाश करेगा और दाखकी बारी दूसरों
१० के हाथ देगा। क्या तुम ने धर्म्मपुस्तक का यह बचन नहीं पढ़ा है कि जिस पत्थर को थवइयों ने निकम्मा जाना वही कोने का सिरा हुआ
११ है। यह परमेश्वर का कार्य्य है और हमारी
१२ दृष्टि में अद्भुत है। तब उन्हों ने उसे पकड़ने चाहा क्योंकि जानते थे कि उस ने हमारे बिरुद्ध यह दृष्टान्त कहा परन्तु वे लोगों से डरे और उसे छोड़के चले गये।

१३ तब उन्हों ने उसे बात में फंसाने को कई एक फरीशियों और हेरोदियों को उस पास
१४ भेजा। वे आके उस से बोले हे गुरु हम जानते हैं कि आप सत्य हैं और किसी का खटका नहीं रखते हैं क्योंकि आप मनुष्यों का मुंह देखके बात नहीं करते हैं परन्तु ईश्वर का मार्ग सत्यता से बताते हैं . क्या कैसर को कर देना उचित है अथवा नहीं . हम देवें अथवा न


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१५ देवें। उस ने उन का कपट जानके उन से कहा मेरी परीक्षा क्यों करते हो. एक सूकी मेरे पास १६ लाओ कि मैं देखूं। वे लाये और उस ने उन से कहा यह मूर्त्ति और छाप किस की है. वे उस १७ से बोले कैसर की। यीशु ने उन को उत्तर दिया कि जो कैसर का है सो कैसर को देओ और जो ईश्वर का है सो ईश्वर को देओ. तब वे उस से अचंभित हुए॥

१८ सदूकी लोग भी जो कहते हैं कि मृतकों का जी उठना नहीं होगा उस पास आये और उस १९ से पूछा। कि हे गुरु मूसा ने हमारे लिये लिखा कि यदि किसी का भाई मर जाय और स्त्री को छोड़े और उस को सन्तान न हो तो उस का भाई उस की स्त्री से बिवाह करे और अपने २० भाई के लिये वंश खड़ा करे। सो सात भाई थे. पहिला भाई बिवाह कर निःसन्तान मर २१ गया। तब दूसरे भाई ने उस स्त्री से बिवाह किया और मर गया और उस को भी सन्तान २२ न हुआ. और वैसे ही तीसरे ने भी। सातों ने उस से बिवाह किया पर किसी को सन्तान न २३ हुआ. सब के पीछे स्त्री भी मर गई। सो मृतकों के जी उठने पर जब वे सब उठेंगे तब वह उन में से किस की स्त्री होगी क्योंकि सातों २४ ने उस से बिवाह किया। यीशु ने उन को उत्तर दिया क्या तुम इसी कारण भूल में न पड़े हो कि धर्म्मपुस्तक और ईश्वर की शक्ति २५ नहीं बूझते हो। क्योंकि जब वे मृतकों में से जी उठें तब न बिवाह करते न बिवाह दिये जाते हैं परन्तु स्वर्ग में दूतों के समान हैं। २६ मृतकों के जी उठने के विषय में क्या तुम ने मूसा के पुस्तक में झाड़ी की कथा में नहीं पढ़ा है कि ईश्वर ने उस से कहा मैं इब्राहीम का ईश्वर और इसहाक का ईश्वर और याकूब का २७ ईश्वर हूं। ईश्वर मृतकों का नहीं परन्तु जीवतों का ईश्वर है सो तुम बड़ी भूल में पड़े हो॥

२८ अध्यापकों में से एक ने आ उन्हें बिवाद करते सुना और यह जानके कि यीशु ने उन्हें अच्छी रीति से उत्तर दिया उस से पूछा सब से बड़ी २९ आज्ञा कौन है। यीशु ने उसे उत्तर दिया सब आज्ञाओं में से यही बड़ी है कि हे इस्राएल सुनो परमेश्वर हमारा ईश्वर एक ही परमेश्वर है। ३० और तू परमेश्वर अपने ईश्वर को अपने सारे मन से और अपने सारे प्राण से और अपनी सारी बुद्धि से और अपनी सारी शक्ति से प्रेम कर. यही सब से बड़ी आज्ञा है। और दूसरी उस के समान ३१ है सो यह है कि तू अपने पड़ोसी को अपने समान प्रेम कर. इन से और कोई आज्ञा बड़ी नहीं। उस अध्यापक ने उस से कहा अच्छा हे गुरु ३२ आप ने सत्य कहा है कि एक ही ईश्वर है और उसे छोड़ कोई दूसरा नहीं है। और उस को ३३ सारे मन से और सारी बुद्धि से और सारे प्राण से और सारी शक्ति से प्रेम करना और पड़ोसी को अपने समान प्रेम करना सारे होमों से और बलिदानों से अधिक है। जब यीशु ने ३४ देखा कि उस ने बुद्धि से उत्तर दिया था तब उस से कहा तू ईश्वर के राज्य से दूर नहीं है. और किसी को फिर उस से कुछ पूछने का साहस न हुआ॥

इस पर यीशु ने मन्दिर में उपदेश करते हुए ३५ कहा अध्यापक लोग क्योंकर कहते हैं कि खीष्ट दाऊद का पुत्र है। दाऊद आप ही पवित्र ३६ आत्मा की शिक्षा से बोला कि परमेश्वर ने मेरे प्रभु से कहा जब लों मैं तेरे शत्रुओं को तेरे चरणों की पीढ़ी न बनाऊं तब लों तू मेरी दहिनी ओर बैठ। दाऊद तो आप ही उसे प्रभु ३७ कहता है फिर वह उस का पुत्र कहां से है. भीड़ के अधिक लोग प्रसन्नता से उस की सुनते थे॥

उस ने अपने उपदेश में उन से कहा अध्या- ३८ पकों से चौकस रहो जो लंबे वस्त्र पहिने हुए फिरने चाहते हैं। और बाजारों में नमस्कार ३९ और सभा के घरों में ऊंचे आसन और जेवनारों में ऊंचे स्थान भी चाहते हैं। वे बिधवाओं के ४० घर खा जाते हैं और बहाना के लिये बड़ी बेर लों प्रार्थना करते हैं. वे अधिक दंड पावेंगे॥

यीशु भंडार के साम्हने बैठके देखता था कि ४१ लोग क्योंकर भंडार में रोकड़ डालते हैं और बहुत धनवानों ने बहुत कुछ डाला। और एक ४२ कंगाल बिधवा ने आके दो छदाम अर्थात आध पैसा डाला। तब उस ने अपने शिष्यों को ४३ अपने पास बुलाके उन से कहा मैं तुम से सच कहता हूं कि जिन्हों ने भण्डार में डाला है उन सभों से इस कंगाल बिधवा ने अधिक डाला है। क्योंकि सभों ने अपनी बढ़ती में से कुछ ४४ कुछ डाला है परन्तु इस ने अपनी घटती में से जो कुछ उस का था अर्थात अपनी सारी जीविका डाली है॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


१३. जब यीशु मन्दिर में से निकलता था तब उस के शिष्यों में से एक ने उस से कहा हे गुरु देखिये कैसे २ पत्थर और कैसी रचना है। यीशु ने उसे उत्तर दिया क्या तू यह बड़ी बड़ी रचना देखता है· पत्थर पर पत्थर भी न छोड़ा जायगा जो गिराया न जाय ॥

३ जब वह जैतून पर्व्वत पर मन्दिर के साम्ने बैठा था तब पितर और याकूब और योहन और ४ अन्द्रिय ने निराले में उस से पूछा। कि हमों से कहिये यह कब होगा और यह सब बातें जिस समय में पूरी होंगीं उस समय का क्या ५ चिन्ह होगा। यीशु उन्हें उत्तर दे कहने लगा ६ चौकस रहो कि कोई तुम्हें न भरमावे। क्योंकि बहुत लोग मेरे नाम से आके कहेंगे मैं वही हूं ७ और बहुतों को भरमावेंगे। जब तुम लड़ाइयां और लड़ाइयों की चर्चा सुनो तब मत घबराओ क्योंकि इन का होना अवश्य है परन्तु अन्त ८ उस समय में नहीं होगा। क्योंकि देश देश के और राज्य राज्य के बिरुद्ध उठेंगे और अनेक स्थानों में भुईंडोल होंगे और अकाल और हुल्लड़ होंगे· यह तो दुःखों का आरंभ होगा ॥

९ तुम अपने विषय में चौकस रहो क्योंकि लोग तुम्हें पंचायतों में सोंपेंगे और तुम सभाओं में मारे जाओगे और मेरे लिये अध्यक्षों और राजाओं के आगे उन पर साक्षी होने के लिये १० खड़े किये जाओगे। परन्तु अवश्य है कि पहिले सुसमाचार सब देशों के लोगों में सुनाया जाय। ११ जब वे तुम्हें ले जाके सोंप देवें तब क्या कहोगे इस की चिन्ता आगे से मत करो और न सोच करो परन्तु जो कुछ तुम्हें उसी घड़ी दिया जाय सोई कहो क्योंकि तुम नहीं परन्तु पवित्र १२ आत्मा बोलने हारा होगा। भाई भाई को और पिता पुत्र को बध किये जाने को सोंपेंगे और लड़के माता पिता के बिरुद्ध उठके उन्हें घात १३ करवावेंगे। और मेरे नाम के कारण सब लोग तुम से बैर करेंगे पर जो अन्त लों स्थिर रहे सोई त्राण पावेगा ॥

१४ जब तुम उस उजाड़नेहारी घिनित बस्तु को जिस की बात दानिएल भविष्यद्वक्ता ने कही जहां उचित नहीं तहां खड़े होते देखो (जो पढ़े सो बूझे) तब जो यिहूदिया में हों सो पहाड़ों पर भागें। जो कोठे पर हो सो न १५ घर में उतरे और न अपने घर में से कुछ लेने को उस में पैठे। और जो खेत में हो सो अपना १६ वस्त्र लेने को पीछे न फिरे। उन दिनों में हाय १७ हाय गर्भवतियां और दूध पिलानेवालियां। परन्तु प्रार्थना करो कि तुम को जाड़े में भागना १८ न होवे। क्योंकि उन दिनों में ऐसा क्लेश होगा १९ जैसा उस सृष्टि के आरंभ से जो ईश्वर ने सृजी अब तक न हुआ और कभी न होगा। यदि २० परमेश्वर उन दिनों को न घटाता तो कोई प्राणी न बचता परन्तु उन चुने हुए लोगों के कारण जिन को उस ने चुना है उस ने उन दिनों को घटाया है ॥

तब यदि कोई तुम से कहे देखो ख्रीष्ट यहां २१ है अथवा देखो वहां है तो प्रतीति मत करो। क्योंकि झूठे ख्रीष्ट और झूठे भविष्यद्वक्ता प्रगट २२ होके चिन्ह और अद्भुत काम दिखावेंगे इस लिये कि जो हो सके तो चुन हुए लोगों को भी भरमावें। पर तुम चौकस रहो देखो मैं ने आगे २३ से तुम्हें सब बातें कह दिई हैं ॥

उन दिनों में उस क्लेश के पीछे सूर्य्य २४ अंधियारा हो जायगा और चांद अपनी ज्योति न देगा। आकाश के तारे गिर पड़ेंगे २५ और आकाश में की सेना डिग जायगी। तब २६ लोग मनुष्य के पुत्र को बड़े पराक्रम और ऐश्वर्य्य से मेघों पर आते देखेंगे। और तब वह २७ अपने दूतों को भेजेगा और पृथिवी के इस सिवाने से आकाश के उस सिवाने तक चहुं दिशा से अपने चुने हुए लोगों को इकट्ठे करेगा ॥

गूलर के वृक्ष से दृष्टान्त सीखो· जब उस २८ की डाली कोमल हो जाती और पत्ते निकल आते तब तुम जानते हो कि धूपकाला निकट है। इस रीति से जब तुम यह बातें होते देखो २९ तब जानो कि वह निकट है हां द्वार पर है। मैं ३० तुम से सच कहता हूं कि जब लों ये सब बातें पूरी न हो जायें तब लों इस समय के लोग नहीं जाते रहेंगे। आकाश औ पृथिवी टल जायेंगे ३१ परन्तु मेरी बातें कभी न टलेंगीं ॥

उस दिन और उस घड़ी के विषय में न ३२ कोई मनुष्य जानता है न स्वर्गबासी दूतगण और न पुत्र परन्तु केवल पिता। देखो जागते ३३ रहो और प्रार्थना करो क्योंकि तुम नहीं जानते हो वह समय कब होगा। वह ऐसा है जैसे पर ३४

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

देश जानेवाले एक मनुष्य ने अपना घर छोड़ा और अपने दासों को अधिकार और हर एक को उस का काम दिया और द्वारपाल को जागते ३५ रहने की आज्ञा दिई। इस लिये जागते रहो क्योंकि तुम नहीं जानते हो घर का स्वामी कब आवेगा सांझ को अथवा आधी रात को अथवा मुर्ग बोलने के समय में अथवा भोर को। ३६ ऐसा न हो कि वह अचांचक आके तुम्हें सोते ३७ पावे। और जो मैं तुम से कहता हूं सो सभों से कहता हूं जागते रहो॥

# १४.

निस्तार पर्ब्ब और अखमीरी रोटी का पर्ब्ब दो दिन के पीछे होनेवाला था और प्रधान याजक और अध्यापक लोग खोज करते थे कि यीशु को क्योंकर २ छल से पकड़के मार डालें। परन्तु उन्हों ने कहा पर्ब्ब में नहीं न हो कि लोगों का हुल्लड़ होवे॥

३ जब वह बैथनिया में शिमोन कोढ़ी के घर में था और भोजन पर बैठा तब एक स्त्री उजले पत्थर के पात्र में जटामांसी का बहुमूल्य सुगन्ध तेल लेके आई और पात्र तोड़के उस के सिर ४ पर ढाला। कोई कोई अपने मन में रिसियाते थे और बोले सुगन्ध तेल का यह क्षय क्यों हुआ। ५ क्योंकि वह तीन सौ सूकियों से अधिक दाम में बिक सकता और कंगालों को दिया जा सकता. ६ और वे उस स्त्री पर कुड़कुड़ाये। यीशु ने कहा उस को रहने दो क्यों उस को दुःख देते हो. ७ उस ने अच्छा काम मुझ से किया है। कंगाल लोग तुम्हारे संग सदा रहते हैं और तुम जब चाहो तब उन से भलाई कर सकते हो परन्तु मैं ८ तुम्हारे संग सदा नहीं रहूंगा। जो कुछ वह कर सकी सो किया है. उस ने मेरे गाड़े जाने के लिये आगे से मेरे देह पर सुगन्ध तेल लगाया ९ है। मैं तुम से सत्य कहता हूं सारे जगत में जहां कहीं यह सुसमाचार सुनाया जाय तहां यह भी जो इस ने किया है उस के स्मरण के लिये कहा जायगा॥

१० तब यिहूदा इस्करियोती जो बारह शिष्यों में से एक था प्रधान याजकों के पास गया इस लिये कि यीशु को उन्हों के हाथ पकड़वाए। ११ वे यह सुनके आनन्दित हुए और उस को रुपैये देने की प्रतिज्ञा किई और वह खोज करने लगा कि उसे क्योंकर अवसर पाके पकड़वाए॥

१२ अखमीरी रोटी के पर्ब्ब के पहिले दिन जिस में वे निस्तार पर्ब्ब का मेम्ना मारते थे यीशु के शिष्य लोग उस से बोले आप कहां चाहते हैं कि हम जाके तैयार करें कि आप निस्तार पर्ब्ब का भोजन खावें। १३ उस ने अपने शिष्यों में से दो को यह कहके भेजा कि नगर में जाओ और एक मनुष्य जल का घड़ा उठाये हुए तुम्हें मिलेगा उस के पीछे हो लेओ। १४ जिस घर में वह पैठे उस घर के स्वामी से कहो गुरु कहता है कि पाहुनशाला कहां है जिस में मैं अपने शिष्यों के संग निस्तार पर्ब्ब का भोजन खाऊं। १५ वह तुम्हें एक सजी हुई और तैयार किई हुई बड़ी उपरौठी कोठरी दिखावेगा वहां हमारे लिये तैयार करो। १६ तब उस के शिष्य लोग चले और नगर में आके जैसा उस ने उन्हों से कहा तैसा पाया और निस्तार पर्ब्ब का भोजन बनाया॥

१७ सांझ को यीशु बारह शिष्यों के संग आया। १८ जब वे भोजन पर बैठके खाते थे तब यीशु ने कहा मैं तुम से सच कहता हूं कि तुम में से एक जो मेरे संग खाता है मुझे पकड़वाएगा। १९ इस पर वे उदास होने और एक एक करके उस से कहने लगे वह क्या मैं हूं और दूसरे ने कहा क्या मैं हूं। २० उस ने उन को उत्तर दिया कि बारहों में से एक जो मेरे संग थाली में हाथ डालता है सोई है। २१ मनुष्य का पुत्र जैसा उस के विषय में लिखा है वैसा ही जाता है परन्तु हाय वह मनुष्य जिस से मनुष्य का पुत्र पकड़वाया जाता है. जो उस मनुष्य का जन्म न होता तो उस के लिये भला होता॥

२२ जब वे खाते थे तब यीशु ने रोटी लेके धन्यबाद किया और उसे तोड़के उन को दिया और कहा लेओ खाओ यह मेरा देह है। २३ और उस ने कटोरा ले धन्य मानके उन्हें दिया और सभों ने उस से पीया। २४ और उस ने उन से कहा यह मेरा लोहू अर्थात नये नियम का लोहू है जो बहुतों के लिये बहाया जाता है। २५ मैं तुम से सच कहता हूं कि जिस दिन लों मैं ईश्वर के राज्य में उसे नया न पीऊं उस दिन लों मैं दाखरस फिर कभी न पीऊंगा। २६ और वे भजन गाके जैतून पर्ब्बत पर गये॥

२७ तब यीशु ने उन से कहा तुम सब इसी रात मेरे विषय में ठोकर खाओगे क्योंकि लिखा है कि मैं गड़ेरिये को मारूंगा और भेड़ें तितर बितर

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

२८ हो जायेंगीं । परन्तु मैं अपने जी उठने के पीछे
२९ तुम्हारे आगे गालील को जाऊंगा । पितर ने उस से कहा यदि सब ठोकर खावें तौभी मैं नहीं ठोकर
३० खाऊंगा । यीशु ने उस से कहा मैं तुझे सत्य कहता हूं कि आज इसी रात मुर्ग के दो बार बोलने से आगे तू तीन बार मुझ से मुकरेगा ।
३१ उस ने और भी दृढ़ता से कहा जो आप के संग मुझे मरना हो तौभी मैं आप से कभी न मुकरूंगा . सभों ने वैसा ही कहा ॥

३२ वे गेतशिमनी नाम स्थान में आये और यीशु ने अपने शिष्यों से कहा जब लों मैं प्रार्थना
३३ करूं तब लों तुम यहां बैठो । और वह पितर और याकूब और योहन को अपने संग ले गया और व्याकुल और बहुत उदास होने
३४ लगा । और उस ने उन से कहा मेरा मन यहां लों अति उदास है कि मैं मरने पर हूं . तुम यहां ठहरो और जागते रहो ।
३५ और थोड़ा आगे बढ़ के वह भूमि पर गिरा और प्रार्थना किई कि जो हो सके तो
३६ वह घड़ी उस से टल जाय । उस ने कहा हे अब्बा हे पिता तुझ से सब कुछ हो सकता है यह कटोरा मेरे पास से टाल दे तौ भी जो मैं चाहता हूं सो न होय पर जो तू चाहता है ।
३७ तब उस ने आ उन्हें सोते पाया और पितर से कहा हे शिमोन सो तू सोता है क्या तू एक
३८ घड़ी नहीं जाग सका । जागते रहो और प्रार्थना करो कि तुम परीक्षा में न पड़ो . मन तो
३९ तैयार है परन्तु शरीर दुर्बल है । उस ने फिर
४० आके वही बात कहके प्रार्थना किई । तब उस ने लौटके उन्हें फिर सोते पाया क्योंकि उन की आंखें नींद से भरी थीं . और वे नहीं
४१ जानते थे कि उस को क्या उत्तर देवें । और उस ने तीसरी बेर आ उन से कहा सो तुम सोते रहते और बिश्राम करते हो . बहुत है घड़ी आ पहुंची है देखो मनुष्य का पुत्र
४२ पापियों के हाथ में पकड़वाया जाता है । उठो चलें देखो जो मुझे पकड़वाता है सो निकट आया है ॥

४३ वह बोलता ही था कि यिहूदा जो बारह शिष्यों में से एक था तुरन्त आ पहुंचा और प्रधान याजकों और अध्यापकों और प्राचीनों की ओर से बहुत लोग खड्ग और लाठियां लिये
४४ हुए उस के संग । यीशु के पकड़वानेहारे ने उन्हें यह पता दिया था कि जिस को मैं चूमूं वही है उस को पकड़के यत्न से ले जाओ ।
४५ और वह आया और तुरन्त यीशु पास जाके
४६ कहा हे गुरु हे गुरु और उस को चूमा । तब उन्हों ने उस पर अपने हाथ डाल के उसे
४७ पकड़ा । जो लोग निकट खड़े थे उन में से एक ने खड्ग खींच के महायाजक के दास को
४८ मारा और उस का कान उड़ा दिया । इस पर यीशु ने लोगों से कहा क्या तुम मुझे पकड़ने को जैसे डाकू पर खड्ग और लाठियां लेके
४९ निकले हो । मैं मन्दिर में उपदेश करता हुआ प्रतिदिन तुम्हारे संग था और तुम ने मुझे नहीं पकड़ा . परन्तु यह इस लिये है कि
५० धर्म्मपुस्तक की बातें पूरी होवें । तब सब शिष्य उसे छोड़ के भागे ॥

५१ और एक जवान जो देह पर चद्दर ओढ़े हुए था उस के पीछे हो लिया और प्यादों
५२ ने उसे पकड़ा । वह चद्दर छोड़के उन से नंगा भागा ॥

५३ वे यीशु को महायाजक के पास ले गये और सब प्रधान याजक और प्राचीन और अध्या-
५४ पक लोग उस पास इकट्ठे हुए । पितर दूर दूर उस के पीछे महायाजक के आंगने के भीतर लों चला गया और प्यादों के संग बैठके आग
५५ तापने लगा । प्रधान याजकों ने और न्याइयों की सारी सभा ने यीशु को घात करवाने के लिये उस पर साक्षी ढूंढ़ी परन्तु न पाई ।
५६ क्योंकि बहुतों ने उस पर झूठी साक्षी दिई
५७ परन्तु उन की साक्षी एक समान न थी । तब कितनों ने खड़े हो उस पर यह झूठी साक्षी
५८ दिई । कि हमों ने इस को कहते सुना कि मैं यह हाथ का बनाया हुआ मन्दिर गिराऊंगा और तीन दिन में दूसरा बिन हाथ का बनाया
५९ हुआ मन्दिर उठाऊंगा । पर यों भी उन की
६० साक्षी एक समान न थी । तब महायाजक ने बीच में खड़ा हो यीशु से पूछा क्या तू कुछ उत्तर नहीं देता है . ये लोग तेरे विरुद्ध क्या
६१ साक्षी देते हैं । परन्तु वह चुप रहा और कुछ उत्तर न दिया . महायाजक ने उस से फिर पूछा और उस से कहा क्या तू उस परम धन्य
६२ का पुत्र ख्रीष्ट है । यीशु ने कहा मैं हूं और तुम मनुष्य के पुत्र को सर्वशक्तिमान की दहिनी ओर बैठे और आकाश के मेघों पर आते
६३ देखोगे । तब महायाजक ने अपने वस्त्र फाड़के कहा अब हमें साक्षियों का और क्या प्रयोजन ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



६४ ईश्वर की यह निन्दा तुम ने सुनी है तुम्हें क्या समझ पड़ता है . सभों ने उसे बध के योग्य
६५ ठहराया । तब कोई कोई उस पर थूकने लगे और उस का मुंह ढांपके उसे घूसे मारके उस से कहने लगे कि भविष्यद्वाणी बोल . प्यादों ने भी उसे थपेड़े मारे ॥

६६ जब पितर नीचे अंगने में था तब महा-
६७ याजक की दासियों में से एक आई । और पितर को आग तापते देखके उस पर दृष्टि करके
६८ बोली तू भी यीशु नासरी के संग था । उस ने मुकरके कहा मैं नहीं जानता और नहीं बूझता तू क्या कहती है . तब वह बाहर डेवढ़ी
६९ में गया और मुर्ग बोला । दासी उसे फिर देखके जो लोग निकट खड़े थे उन से कहने लगी कि यह उन में से एक है . वह फिर मुकर
७० गया । फिर थोड़ी बेर पीछे जो लोग निकट खड़े थे उन्हों ने पितर से कहा तू सचमुच उन में से एक है क्योंकि तू गालीली भी है और
७१ तेरी बोली वैसो ही है । तब वह धिक्कार देने और किरिया खाने लगा कि मैं उस मनुष्य को जिस के विषय में बोलते हो नहीं जानता हूं ।
७२ तब मुर्ग दूसरी बार बोला और जो बात यीशु ने उस से कही थी कि मुर्ग के दो बार बोलने से आगे तू तीन बार मुझ से मुकरेगा उस बात को पितर ने स्मरण किया और सोच करते हुए रोने लगा ॥

# १५.

भोर को प्रधान याजकों ने प्राचीनों और अध्यापकों के संग बरन न्याइयों की सारी सभा ने तुरन्त आपस में बिचार कर यीशु को बांधा और उसे ले जाके
२ पिलात को सौंप दिया । पिलात ने उस से पूछा क्या तू यिहूदियों का राजा है. उस ने उस को
३ उत्तर दिया कि आप ही तो कहते हैं । और प्रधान याजकों ने उस पर बहुत से दोष
४ लगाये । तब पिलात ने उस से फिर पूछा क्या तू कुछ उत्तर नहीं देता. देख वे तेरे बिरुद्ध
५ कितनी साक्षी देते हैं । परन्तु यीशु ने और कुछ उत्तर नहीं दिया यहां लों कि पिलात ने
६ अचंभा किया । उस पर्व्व में वह एक बंधुवे को जिसे लोग मांगते थे उन्हों के लिये छोड़
७ देता था । बरब्बा नाम एक मनुष्य अपने संगी राजद्रोहियों के साथ जिन्हों ने बलवे में
८ नरहिंसा किई थी बंधा हुआ था । और लोग पुकारके पिलात से मांगने लगे कि जैसा उन्हों
९ के लिये सदा करता था तैसा करे । पिलात ने उन को उत्तर दिया क्या तुम चाहते हो कि मैं तुम्हारे लिये यिहूदियों के राजा को छोड़ देऊं ।
१० क्योंकि वह जानता था कि प्रधान याजकों ने
११ उस को डाह से पकड़वाया था । परन्तु प्रधान याजकों ने लोगों को उसकाया इस लिये कि वह बरब्बा ही को उन के लिये छोड़ देवे ।
१२ पिलात ने उत्तर देके उन से फिर कहा तुम क्या चाहते हो जिसे तुम यिहूदियों का राजा कहते
१३ हो उस से मैं क्या करूं । उन्हों ने फिर पुकारा
१४ कि उसे क्रूश पर चढ़ाइये । पिलात ने उन से कहा क्यों उस ने कौन सी बुराई किई है. परन्तु उन्हों ने बहुत अधिक पुकारा कि उसे क्रूश पर चढ़ाइये ॥

१५ तब पिलात ने लोगों को सन्तुष्ट करने की इच्छा कर बरब्बा को उन्हों के लिये छोड़ दिया और यीशु को कोड़े मारके क्रूश पर चढ़ाये जाने
१६ को सौंप दिया । तब योद्धाओं ने उसे घर के अर्थात अध्यक्षभवन के भीतर ले जाके सारी
१७ पलटन को इकट्ठे बुलाया । और उन्हों ने उसे बैजनी वस्त्र पहिराया और कांटों का मुकुट
१८ गूंथके उस के सिर पर रखा । और उसे नमस्कार करने लगे कि हे यिहूदियों के राजा
१९ प्रणाम । और उन्हों ने नरकट से उस के सिर पर मारा और उस पर थूका और घुटने टेकके
२० उस को प्रणाम किया । जब वे उस से ठट्ठा कर चुके तब उस से वह बैजनी वस्त्र उतारके और उस का निज वस्त्र उस को पहिराके उसे क्रूश
२१ पर चढ़ाने को बाहर ले गये । और उन्हों ने कुरीनी देश के एक मनुष्य को अर्थात सिकन्दर और रूफ के पिता शिमोन को जो गांव से आते हुए उधर से जाता था बेगार पकड़ा कि उस का क्रूश ले चले ॥

२२ तब वे उसे गलगथा स्थान पर लाये जिस
२३ का अर्थ यह है खोपड़ी का स्थान । और उन्हों ने दाखरस में मुर मिलाके उसे पीने को दिया
२४ परन्तु उस ने न लिया । तब उन्हों ने उस को क्रूश पर चढ़ाया और उस के कपड़ों पर चिट्ठियां डालके कि कौन किस को लेगा उन्हें बांट
२५ लिया । एक पहर दिन चढ़ा था कि उन्हों ने उस
२६ को क्रूश पर चढ़ाया । और उस का यह दोषपत्र ऊपर लिखा गया कि यिहूदियों का राजा ।
२७ उन्हों ने उस के संग दो डाकूओं को एक को

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri
व्यवस्थापक- प. चक्रधरजोशी
१४४८
इलाई-२



उस की दहिनी ओर और दूसरे को बाईं ओर २८ क्रूशों पर चढ़ाया। तब धर्म्मपुस्तक का यह बचन पूरा हुआ कि वह कुकर्म्मियों के संग गिना गया॥

२९ जो लोग उधर से आते जाते थे उन्हों ने अपने सिर हिलाके और यह कहके उस की ३० निन्दा किई। कि हा मन्दिर के ढानेहारे और तीन दिन में बनानेहारे अपने को बचा और ३१ क्रूश पर से उतर आ। इसी रीति से प्रधान याजकों ने भी अध्यापकों के संग आपस में ठट्ठा कर कहा उस ने औरों को बचाया अपने को ३२ बचा नहीं सकता है। इस्रायेल का राजा ख्रीष्ट क्रूश पर से अब उतरे आवे कि हम देखके बिश्वास करें. जो उस के संग क्रूशों पर चढ़ाये गये उन्हों ने भी उस की निन्दा किई॥

३३ जब दो पहर हुआ तब सारे देश में तीसरे ३४ पहर लों अंधकार हो गया। तीसरे पहर यीशु ने बड़े शब्द से पुकारके कहा एली एली लामा शबक्तनी अर्थात हे मेरे ईश्वर हे मेरे ईश्वर तू ने ३५ क्यों मुझे त्यागा है। जो लोग निकट खड़े थे उन में से कितनों ने यह सुनके कहा देखो वह एलि- ३६ याह को बुलता है। और एक ने दौड़के इस्पंज को सिरके में भिंगाया और नल पर रखके उसे पीने को दिया और कहा रहने दो हम देखें कि एलियाह उसे उतारने को आता है कि नहीं॥

३७ तब यीशु ने बड़े शब्द से पुकार के प्राण ३८ त्यागा। और मन्दिर का परदा ऊपर से नीचे ३९ लों फटके दो भाग हो गया। जो शतपति उस के सन्मुख खड़ा था उसने जब उसे यूं पुकारके प्राण त्यागते देखा तब कहा सचमुच यह मनुष्य ईश्वर का पुत्र था॥

४० कितनी स्त्रियां भी दूर से देखती रहीं जिन्हों में मरियम मगदलीनी और छोटे याकूब की और योशी की माता मरियम और शालो- ४१ मी थीं। जब यीशु गालील में था तब ये उस के पीछे हो लेती थीं और उस की सेवा करती थीं. बहुत सी और स्त्रियां भी जो उस के संग यिरूशलीम में आईं वहां थीं॥

४२ यह दिन तैयारी का दिन था जो बिश्रामवार ४३ के एक दिन आगे है। इस लिये जब सांझ हुई तब अरिमथिया नगर का यूसफ एक आदरवन्त मंत्री जो आप भी ईश्वर के राज्य की बाट जोहता था आया और साहस से पिलात के ४४ पास जाके यीशु की लोथ मांगी। पिलात ने अचंभा किया कि वह क्या मर गया है और शतपति को अपने पास बुलाके उस से पूछा क्या उस को मरे कुछ बेर हुई। ४५ शतपति से जानके उस ने यूसफ को लोथ दिई। ४६ यूसफ ने एक चद्दर मोल लेके यीशु को उतारके उस चद्दर में लपेटा और उसे एक कबर में जो पत्थर में खोदी हुई थी रखा और कबर के द्वार पर पत्थर लुढ़का दिया। ४७ मरियम मगदलीनी और योशी की माता मरियम ने वह स्थान देखा जहां वह रखा गया॥

**१६.** जब बिश्रामवार बीत गया तब मरियम मगदलीनी और याकूब की माता मरियम और शालोमी ने सुगंध मोल लिया कि आके यीशु को मलें। २ और अठवारे के पहिले दिन बड़ी भोर सूर्य्य उदय होते हुए वे कबर पर आईं। ३ और वे आपस में बोलीं कौन हमारे लिये कबर के द्वार पर से पत्थर लुढ़कावेगा। ४ परन्तु उन्हों ने दृष्टि कर देखा कि पत्थर लुढ़काया गया है. और वह बहुत बड़ा था। ५ कबर के भीतर जाके उन्हों ने उजले लंबे वस्त्र पहिने हुए एक जवान को दहिनी ओर बैठे देखा और चकित हुईं। ६ उस ने उन से कहा चकित मत होओ तुम यीशु नासरी को जो क्रूश पर घात किया गया ढूंढ़ती हो. वह जी उठा है वह यहां नहीं है. देखो यही स्थान है जहां उन्हों ने उसे रखा। ७ परन्तु जाके उस के शिष्यों से और पितर से कहो कि वह तुम्हारे आगे गालील को जाता है. जैसे उस ने तुम से कहा वैसे तुम उसे वहां देखोगे। ८ वे शीघ्र निकलके कबर से भाग गईं और कंपित और बिस्मित हुईं और किसी से कुछ न बोलीं क्योंकि वे डरती थीं॥

९ यीशु ने अठवारे के पहिले दिन भोर को जी उठके पहिले मरियम मगदलीनी को जिस में से उस ने सात भूत निकाले थे दर्शन दिया। १० उस ने जाके उस के संगियों को जो शोक करते ११ और रोते थे कह दिया। उन्हों ने जब सुना कि वह जीता है और मरियम से देखा गया है तब प्रतीति न किई॥

१२ इस के पीछे उस ने उन में से दो को जो मार्ग में चलते और किसी गांव को जाते थे १३ दूसरे रूप में दर्शन दिया। उन्हों ने भी जाके औरों से कह दिया परन्तु उन्हों ने उन की भी प्रतीति न किई॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१४ पीछे उस ने ग्यारह शिष्यों को जब वे भोजन पर बैठे थे दर्शन दिया और उन के अबिश्वास और मन की कठोरता पर उलहना दिया इस लिये कि जिन्हों ने उसे जी उठे हुए देखा था १५ उन लोगों की उन्हों ने प्रतीति न किई। और उस ने उन से कहा तुम सारे जगत में जाके १६ हर एक मनुष्य को सुसमाचार सुनाओ। जो बिश्वास करे और बपतिसमा लेवे सो त्राण पावेगा परन्तु जो बिश्वास न करे सो दण्ड १७ के योग्य ठहराया जायगा। और ये चिन्ह बिश्वास करनेहारों के संग प्रगट होंगे. वे मेरे नाम से भूतों को निकालेंगे वे नई नई भाषा १८ बोलेंगे। वे सांपों को उठा लेंगे और जो वे कुछ बिष पीवें तो उस से उन की कुछ हानि न होगी. वे रोगियों पर हाथ रखेंगे और वे चंगे हो जायेंगे॥

१९ सो प्रभु उन्हों से बोलने के पीछे स्वर्ग पर उठा लिया गया और ईश्वर की दहिनी ओर २० बैठा। और उन्हों ने निकल के सर्वत्र उपदेश किया और प्रभु ने उन के संग कार्य्य किया और जो चिन्ह साथ में प्रगट होते थे उन्हों से बचन को दृढ़ किया। आमीन॥

---

# लूक रचित सुसमाचर।

---

१. हे महामहिमन थियोफिल जो बातें हम लोगों में अति प्रमाण हैं उन बातों का वृत्तान्त जिस रीति से उन्हों ने जो आरंभ से साक्षी और बचन के सेवक थे २ हम लोगों को सौंपा। उसी रीति से लिखने को ३ बहुतों ने हाथ लगाया है। इस लिये मुझे भी जिस ने सब बातों को आदि से ठीक करके जांचा है अच्छा लगा कि एक ओर से आप के ४ पास लिखूं। इस लिये कि जिन बातों का उपदेश आप को दिया गया है आप उन बातों की दृढ़ता जानें॥

५ यिहूदिया देश के हेरोद राजा के दिनों में अबियाह की पारी में जिखरियाह नाम एक याजक था और उस की स्त्री जिस का नाम ६ इलीशिबा था हारोन के वंश की थी। वे दोनों ईश्वर के सन्मुख धर्म्मी थे और परमेश्वर की समस्त आज्ञाओं और बिधियों पर निर्दोष ७ चलते थे। उन को कोई लड़का न था क्योंकि इलीशिबा बांझ थी और वे दोनों बूढ़े थे। ८ जब जिखरियाह अपनी पारी की रीति पर ईश्वर के आगे याजक का काम करता था। ९ तब चिट्ठियां डालने से उस को याजकीय ब्यवहार के अनुसार परमेश्वर के मन्दिर में जाके १० धूप जलाना पड़ा। धूप जलाने के समय लोगों की सारी मंडली बाहर प्रार्थना करती थी। ११ तब परमेश्वर का एक दूत धूप की बेदी की दहिनी ओर खड़ा हुआ उस को दिखाई दिया। १२ जिखरियाह उसे देखके घबरा गया और उसे १३ डर लगा। दूत ने उस से कहा हे जिखरियाह मत डर क्योंकि तेरी प्रार्थना सुनी गई है और तेरी स्त्री इलीशिबा पुत्र जनेगी और तू उस १४ का नाम योहन रखना। तुझे आनन्द और आह्लाद होगा और बहुत लोग उस के जन्मने १५ से आनन्दित होंगे। क्योंकि वह परमेश्वर के सन्मुख बड़ा होगा और न दाख रस न मद्य पीयेगा और अपनी माता के गर्भ ही से पवित्र १६ आत्मा से परिपूर्ण होगा। और वह इस्रायेल के सन्तानों में से बहुतों को परमेश्वर उन के १७ ईश्वर की ओर फिरावेगा। वह उस के आगे एलियाह के आत्मा और सामर्थ्य से जायगा इस लिये कि पितरों का मन लड़कों की ओर फेर दे और आज्ञा लंघन करनेहारों को धर्म्मियों के मत पर लावे और प्रभु के लिये एक सजे हुए १८ लोग को तैयार करे। तब जिखरियाह ने दूत से कहा यह मैं किस रीति से जानूं क्योंकि मैं बूढ़ा

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१९ हूं और मेरी स्त्री भी बूढ़ी है। दूत ने उस को उत्तर दिया कि मैं जब्रायेल हूं जो ईश्वर के साम्ने खड़ा रहता हूं और मैं तुझ से बात करने और तुझे यह सुसमाचार सुनाने को भेजा गया
२० हूं। और देख जिस दिन लों यह सब पूरा न हो जाय उस दिन लों तू गूंगा हो रहेगा और बोल न सकेगा क्योंकि तू ने मेरी बातों पर जो अपने समय में पूरी किई जायेंगीं बिश्वास नहीं
२१ किया। लोग जिखरियाह की बाट देखते थे और अचंभा करते थे कि उस ने मन्दिर में
२२ बिलंब किया। जब वह बाहर आया तब उन्हों से बोल न सका और उन्हों ने जाना कि उस ने मन्दिर में कोई दर्शन पाया था और वह उन्हों से सैन करने लगा और गुंगा रह गया।
२३ जब उस की सेवा के दिन पूरे हुए तब वह
२४ अपने घर गया। इन दिनों के पीछे उस की स्त्री इलीशिबा गर्भवती हुई और अपने को पांच
२५ मास यह कहके छिपाया। कि मनुष्यों में मेरा अपमान मिटाने को परमेश्वर ने इन दिनों में कृपादृष्टि कर मुझ से ऐसा व्यवहार किया है॥

२६ छठवें मास में ईश्वर ने जब्रायेल दूत को गालील देश के एक नगर में जो नासरत कहा-
२७ वता है किसी कुंवारी के पास भेजा। जिस की मंगनी यूसफ नाम दाऊद के घराने के एक पुरुष से हुई थी. उस कुंवारी का नाम मरियम
२८ था। दूत नें घर में प्रवेश कर उस से कहा हे अनुग्रहीत कल्याण परमेश्वर तेरे संग है स्त्रियों
२९ में तू धन्य है। मरियम उसे देखके उस के बचन से घबरा गई और सोचने लगी कि यह
३० कैसा नमस्कार है। तब दूत ने उस से कहा हे मरियम मत डर क्योंकि ईश्वर का अनुग्रह तुझ
३१ पर हुआ है। देख तू गर्भवती होगी और पुत्र
३२ जनेंगी और उस का नाम तू यीशु रखना। वह महान होगा और सर्ब्बप्रधान का पुत्र कहावेगा और परमेश्वर ईश्वर उस के पिता दाऊद का
३३ सिंहासन उस को देगा। और वह याकूब के घराने पर सदा राज्य करेगा और उस के राज्य
३४ का अन्त न होगा। तब मरियम ने दूत से कहा यह किस रीति से होगा क्योंकि मैं पुरुष को
३५ नहीं जानती हूं। दूत ने उस को उत्तर दिया कि पवित्र आत्मा तुझ पर आवेगा और सर्ब्ब प्रधान की शक्ति तुझ पर छाया करेगी इस लिये वह पवित्र बालक ईश्वर का पुत्र कहा-
३६ वेगा। और देख तेरी कुटुम्बिनी इलीशिबा को भी बुढ़ापे में पुत्र का गर्भ रहा है और जो बांझ कहावती थी उस का यह छठवां मास है।
३७ क्योंकि कोई बात ईश्वर से असाध्य नहीं है।
३८ मरियम ने कहा देखिये मैं परमेश्वर की दासी मुझे आप के बचन के अनुसार होय तब दूत उस के पास से चला गया॥

३९ उन दिनों में मरियम उठके शीघ्र से पर्ब्बतीय
४० देश में यिहूदा के एक नगर को गई। और जिखरियाह के घर में प्रवेश कर इलीशिबा को
४१ नमस्कार किया। ज्योंही इलीशिबा ने मरियम का नमस्कार सुना त्योंही बालक उस के गर्भ में उछला और इलीशिबा पवित्र आत्मा से परि-
४२ पूर्ण हुई। और उस ने बड़े शब्द से बोलते हुए कहा तू स्त्रियों में धन्य है और तेरे गर्भ का
४३ फल धन्य है। और यह मुझे कहां से हुआ कि
४४ मेरे प्रभु की माता मेरे पास आवे। देख ज्योंही तेरे नमस्कार का शब्द मेरे कानों में पड़ा त्योंही
४५ बालक मेरे गर्भ में आनन्द से उछला। और धन्य बिश्वास करनेहारी कि परमेश्वर की ओर से जो बातें तुझ से कही गई हैं सो पूरी किई जायेंगीं॥

४६ तब मरियम ने कहा मेरा प्राण परमेश्वर की
४७ महिमा करता है। और मेरा आत्मा मेरे त्राण-
४८ कर्त्ता ईश्वर से आनन्दित हुआ है। क्योंकि उस ने अपनी दासी की दीनताई पर दृष्टि किई है देखो अब से सब समयों के लोग मुझे धन्य कहेंगे।
४९ क्योंकि सर्ब्बशक्तिमान ने मेरे लिये महाकार्य्यों
५० को किया है और उस का नाम पवित्र है। उस की दया उन्हों पर जो उस से डरते हैं पीढ़ी से
५१ पीढ़ी लों नित्य रहती है। उस ने अपनी भुजा का बल दिखाया है उस ने अभिमानियों को उन के मन के परामर्श में छिन्न भिन्न किया
५२ है। उस ने बलवानों को सिंहासनों से उतारा
५३ और दीनों को ऊंचा किया है। उस ने भूखों को उत्तम बस्तुओं से तृप्त किया और धनवानों
५४ को छूछे हाथ फेर दिया है। उस ने जैसे हमारे
५५ पितरों से कहा। तैसे सर्ब्बदा इब्राहीम और उस के बंश पर अपनी दया स्मरण करने के कारण अपने सेवक इस्रायेल का उपकार किया है।
५६ मरियम तीन मास के अटकल इलीशिबा के संग रही तब अपने घर को लौटी॥

५७ तब इलीशिबा के जनने का समय पूरा हुआ
५८ और वह पुत्र जनी। उस के पड़ोसियों और कुटुम्बों ने सुना कि परमेश्वर ने उस पर बड़ी



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


दया किई है और उन्हों ने उस के संग आनन्द
५९ किया । आठवें दिन वे बालक का खतना करने को आये और उस के पिता के नाम पर उस का
६० नाम जिखरियाह रखने लगे । इस पर उस की माता ने कहा सो नहीं परन्तु उस का नाम
६१ योहन रखा जायगा । उन्हों ने उस से कहा आप के कुटुम्बों में से कोई नहीं है जो इस नाम
६२ से कहावता है । तब उन्हों ने उस के पिता से सैन किया कि आप क्या चाहते हैं कि इस का
६३ नाम रखा जाय । उस ने पटिया मंगाके यह लिखा कि उस का नाम योहन है. इस से वे
६४ सब अचंभित हुए । तब उस का मुंह और उस की जीभ तुरन्त खुल गये और वह बोलने और
६५ ईश्वर का धन्यबाद करने लगा । और उन्हों के आसपास के सब रहनेहारों को भय हुआ और इन सब बातों की चर्चा यिहूदिया के सारे पर्ब्ब-
६६ तीय देश में होने लगी । और सब सुननेहारों ने अपने अपने मन में सोचकर कहा यह कैसा बालक होगा. और परमेश्वर का हाथ उस के संग था ॥

६७ तब उस का पिता जिखरियाह पवित्र आत्मा से परिपूर्ण हुआ और यह भविष्यद्वाणी बोला ।
६८ कि परमेश्वर इस्रायेल का ईश्वर धन्य होवे कि उस ने अपने लोगों पर दृष्टि कर उन्हों का
६९ उद्धार किया है । और जैसे उस ने अपने पवित्र भविष्यद्वक्ताओं के मुख से जो आदि से होते
७० आये हैं कहा । तैसे हमारे लिये अपने सेवक दाऊद के घराने में एक त्राण के सींग को ।
७१ अर्थात हमारे शत्रुओं से और हमारे सब बैरियों के हाथ से एक बचानेहारे को प्रगट किया है ।
७२ इस लिये कि वह हमारे पितरों के संग दया का व्यवहार करे और अपना पवित्र नियम स्मरण
७३ करे । अर्थात वह किरिया जो उस ने हमारे
७४ पिता इब्राहीम से खाई । कि हमें यह देवे कि
७५ हम अपने शत्रुओं के हाथ से बचके । निर्भय जीवन भर प्रतिदिन उस के सन्मुख पवित्रताई
७६ और धर्म्म से उस की सेवा करें । और तू हे बालक सर्व्वप्रधान का भविष्यद्वक्ता कहावेगा क्योंकि तू परमेश्वर के आगे जायगा कि उस
७७ के पंथ बनावे । अर्थात हमारे ईश्वर की महा करुणा से उस के लोगों को उन्हों के पापमोचन
७८ के द्वारा से निस्तार का ज्ञान देवे । उसी करुणा से सूर्य्य का उदय ऊपर से हमों पर प्रकाशित
७९ हुआ है । कि अंधकार में और मृत्यु की छाया में बैठनेहारों को ज्योति देवे और हमारे पांव कुशल के मार्ग पर सीधे चलावे ॥

८० और वह बालक बढ़ा और आत्मा में बलवन्त होता गया और इस्रायेली लोगों पर प्रगट होने के दिन लों जंगली स्थानों में रहा ॥

## २.

उन दिनों में अगस्त कैसर महाराजा की ओर से आज्ञा हुई कि उस के राज्य के सब लोगों के नाम लिखे जावें ।
२ कुरीनिय के सुरिया देश के अध्यक्ष होने के पहिले यह नाम लिखाई हुई ।
३ और सब लोग नाम लिखाने को अपने अपने नगर को गये ।
४ यूसफ भी इस लिये कि वह दाऊद के घराने ओ बंश का था ।
५ मरियम स्त्री के संग जिस से उस की मंगनी हुई थी नाम लिखाने को गालील देश के नासरत नगर से यिहूदिया में बैतलहम नाम दाऊद के नगर को गया. उस समय मरियम गर्भवती थी ।
६ उन के वहां रहते उस के जनने के दिन पूरे हुए ।
७ और वह अपना पहिलौठा पुत्र जनी और उस को कपड़े में लपेटके चरनी में रखा क्योंकि उन के लिये सराय में जगह न थी ॥

८ उस देश में कितने गड़ेरिये थे जो खेत में रहते थे और रात को अपने झुण्ड का पहरा देते थे ।
९ और देखो परमेश्वर का एक दूत उन के पास आ खड़ा हुआ और परमेश्वर का तेज उन की चारों ओर चमका और वे बहुत डर गये ।
१० दूत ने उन से कहा मत डरो क्योंकि देखो मैं तुम्हें बड़े आनन्द का सुसमाचार सुनाता हूं जिस से सब लोगों को आनन्द होगा ।
११ कि आज दाऊद के नगर में तुम्हारे लिये एक त्राणकर्त्ता अर्थात खीष्ट प्रभु जन्मा है ।
१२ और तुम्हारे लिये यह पता होगा कि तुम एक बालक को कपड़े में लपेटे हुए और चरनी में पड़े हुए पाओगे ।
१३ तब अचांचक स्वर्गीय सेना में से बहुतेरे उस दूत के संग प्रगट हुए और ईश्वर की स्तुति करते हुए बोले ।
१४ सब से ऊंचे स्थान में ईश्वर का गुणानुवाद और पृथिवी पर शांति होय. मनुष्यों पर प्रसन्नता है ।
१५ ज्योंही दूतगण उन्हों के पास से स्वर्ग को गये त्योंही गड़ेरियों ने आपस में कहा आओ हम बैतलहम लों जाके यह बात जो हुई है जिसे परमेश्वर ने हमों को बताया है देखें ।
१६ और उन्हों ने शीघ्र जाके मरियम और युसफ को और बालक

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

१७ को चरनी में पड़े हुए पाया । इन्हें देखके उन्हों ने वह बात जो इस बालक के विषय में उन्हीं १८ से कही गई थी प्रचार किई । और सब सुननेहारे उन बातों से जो गड़ेरियों ने उन से १९ कहीं अचंभित हुए । परन्तु मरियम ने इन सब बातों को अपने मन में रखा और उन्हें सोचती २० रही । तब गड़ेरिये जैसा उन्हों से कहा गया था तैसा ही सब बातें सुनके और देखके उन बातों के लिये ईश्वर का गुणानुबाद और स्तुति करते हुए लौट गये ॥

२१ जब आठ दिन पूरे होने से बालक का खतना करना हुआ तब उस का नाम यीशु रखा गया कि वही नाम उस के गर्भ में पड़ने के आगे २२ दूत से रखा गया था । और जब मूसा की व्यवस्था के अनुसार उन के शुद्ध होने के दिन पूरे हुए तब वे बालक को यिरूशलीम में ले २३ गये । कि जैसा परमेश्वर की व्यवस्था में लिखा है कि हर एक पहिलौठा नर परमेश्वर के लिये पवित्र कहावेगा तैसा उसे परमेश्वर के आगे २४ धरें । और परमेश्वर की व्यवस्था की बात के अनुसार पंडुकों की जोड़ी अथवा कपोत के दो बच्चे बलिदान करें ॥

२५ तब देखो यिरूशलीम में शिमियोन नाम एक मनुष्य था. वह मनुष्य धर्म्मी और भक्त था और इस्रायेल की शांति की बाट जोहता था २६ और पवित्र आत्मा उस पर था । पवित्र आत्मा से उस को प्रतिज्ञा दिई गई थी कि जब लों तू परमेश्वर के अभिषिक्त जन को न देखे तब २७ लों मृत्यु को न देखेगा । और वह आत्मा की शिक्षा से मन्दिर में आया और जब उस बालक अर्थात यीशु के माता पिता उस के विषय में व्यवस्था के व्यवहार के अनुसार करने को २८ उसे भीतर लाये । तब शिमियोन ने उस को अपनी गोदी में लेके ईश्वर का धन्यबाद कर २९ कहा । हे प्रभु अभी तू अपने बचन के अनुसार ३० अपने दास को कुशल से बिदा करता है । क्योंकि मेरी आंखों ने तेरे त्राणकर्त्ता को ३१ देखा है । जिसे तू ने सब देशों के लोगों के ३२ सन्मुख तैयार किया है । कि वह अन्यदेशियों को प्रकाश करने की ज्योति और तेरे इस्रायेली ३३ लोग का तेज होवे । यूसफ और यीशु की माता इन बातों से जो उस के बिषय में कही ३४ गई अचंभा करते थे । तब शिमियोन ने उन को आशीस देके उस की माता मरियम से कहा देख यह तो इस्रायेल में बहुतों के गिरने और फिर उठने का कारण होगा और एक चिन्ह जिस के बिरुद्ध में बातें किई जायेंगीं । हां तेरा निज प्राण भी खड्ग से वारपार छिदेगा । इस ३५ से बहुत हृदयों के बिचार प्रगट किये जायेंगे ॥

३६ और हन्ना नाम एक भविष्यद्वक्त्री थी जो आशेर के कुल के पनूएल की पुत्री थी. वह बहुत बूढ़ी थी और अपने कुवारपन से सात बरस स्वामी के संग रही थी । और वह बरस ३७ चौरासी एक की बिधवा थी जो मन्दिर से बाहर न जाती थी परन्तु उपवास औ प्रार्थना से रात दिन सेवा करती थी । उस ने भी उसी ३८ घड़ी निकट आके परमेश्वर का धन्य माना और यिरूशलीम में जो लोग उद्धार की बाट देखते थे उन सभों से यीशु के विषय में बात किई ॥

३९ जब वे परमेश्वर की व्यवस्था के अनुसार सब कुछ कर चुके तब गालील को अपने नगर नासरत को लौटे । और बालक बढ़ा और ४० आत्मा में बलवन्त और बुद्धि से परिपूर्ण होता गया और ईश्वर का अनुग्रह उस पर था ॥

४१ उस के माता पिता बरस बरस निस्तार पर्ब्ब में यिरूशलीम को जाते थे । जब वह ४२ बारह बरस का हुआ तब वे पर्ब्ब की रीति पर यिरूशलीम को गये । और जब वे पर्ब्ब के ४३ दिनों को पूरा करके लौटने लगे तब वह लड़का यीशु यिरूशलीम में रह गया परन्तु यूसफ और उस की माता नहीं जानते थे । वे यह ४४ समझके कि वह संगवाले पथिकों के बीच में है एक दिन की बाट गये और अपने कुटुंबों और चिन्हारों के बीच में उस को ढूंढ़ने लगे । परन्त ४५ जब उन्हों ने उस को न पाया तब उसे ढूंढ़ते हुए यिरूशलीम को फिर गये । तीन दिन के ४६ पीछे उन्हों ने उसे मन्दिर में पाया कि उपदेशकों के बीच में बैठा हुआ उन की सुनता और उन से प्रश्न करता था । और जो लोग ४७ उस की सुनते थे सो सब उस की बुद्धि और उस के उत्तरों से बिस्मित हुए । और वे उसे ४८ देखके अचंभित हुए और उस की माता ने उस से कहा हे पुत्र हम से क्यों ऐसा किया . देख तेरा पिता और मैं कुढ़ते हुए तुझे ढूंढ़ते थे । उस ने उन से कहा तुम क्यों मुझे ढूंढ़ते थे. ४९ क्या नहीं जानते थे कि मुझे अपने पिता के बिषयों में लगा रहना अवश्य है । परन्तु उन्हों ५०

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

५१ ने यह बात जो उस ने उन से कही न समझी। तब वह उन के संग चला और नासरत में आया और उन के बश में रहा और उस की माता ने ५२ उन सब बातों को अपने मन में रखा। और यीशु की बुद्धि और डौल और उस पर ईश्वर का और मनुष्यों का अनुग्रह बढ़ता गया॥

३. तिबरिय कैसर के राज्य के पंद्रहवें बरस में जब पन्तियपिलात यिहूदिया का अध्यक्ष था और हेरोद एक चौथाई अर्थात गालील का राजा और उस का भाई फिलिप एक चौथाई अर्थात इतूरिया और त्राखोनीतिया देशों का राजा और लुसानिय एक चौथाई अर्थात अबिलीनी देश का राजा २ था। और जब हन्नस और कियाफा महायाजक थे तब ईश्वर का बचन जंगल में जिखरियाह ३ के पुत्र योहन पास आया। और वह यर्दन नदी के आसपास के सारे देश में आके पापमोचन के लिये पश्चात्ताप के बपतिसमा ४ का उपदेश करने लगा। जैसे यिशैयाह भविष्यद्वक्ता के कहे हुए पुस्तक में लिखा है कि किसी का शब्द हुआ जो जंगल में पुकारता है कि परमेश्वर का पंथ बनाओ उस के राजमार्ग ५ सीधे करो। हर एक नाला भरा जायगा और हर एक पर्व्वत और टीला नीचा किया जायगा और टेढ़े पंथ सीधे और ऊंचनीच मार्ग ६ चौरस बन जायेंगे। और सब प्राणी ईश्वर के त्राण को देखेंगे॥

७ तब बहुत लोग जो उस से बपतिसमा लेने को निकल आये उन्हों से योहन ने कहा हे सांपों के वंश किस ने तुम्हें आनेवाले क्रोध से भागने को ८ चिताया है। पश्चात्ताप के योग्य फल लाओ और अपने अपने मन में मत कहने लगो कि हमारा पिता इब्राहीम है क्योंकि मैं तुम से कहता हूं कि ईश्वर इन पत्थरों से इब्राहीम के ९ लिये सन्तान उत्पन्न कर सकता है। और अब भी कुल्हाड़ी पेड़ों की जड़ पर लगी है इस लिये जो जो पेड़ अच्छा फल नहीं फलता है सो काटा जाता और आग में डाला जाता १० है। तब लोगों ने उस से पूछा तो हम क्या ११ करें। उस ने उन्हें उत्तर दिया कि जिस पास दो अंगे हों सो जिस पास न हो उस के साथ बांट लेवे और जिस पास भोजन होय सो भी १२ वैसा ही करे। कर उगाहनेहारे भी बपतिसमा लेने को आये और उस से बोले हे गुरु हम क्या करें। उस ने उन से कहा जो तुम्हें ठहराया १३ गया है उस से अधिक मत ले लो। योद्धाओं ने १४ भी उस से पूछा हम क्या करें उस ने उन से कहा किसी पर उपद्रव मत करो और न झूठे दोष लगाओ और अपने वेतन से सन्तुष्ट रहो॥

जब लोग आस देखते थे और सब अपने १५ अपने मन में योहन के विषय में बिचार करते थे कि होय न होय यही खीष्ट है। तब योहन १६ ने सभों को उत्तर दिया कि मैं तो तुम्हें जल से बपतिसमा देता हूं परन्तु वह आता है जो मुझ से अधिक शक्तिमान है मैं उस के जूतों का बंध खोलने के योग्य नहीं हूं वह तुम्हें पवित्र आत्मा से और आग से बपतिसमा देगा। उस का १७ सूप उस के हाथ में है और वह अपना सारा खलिहान शुद्ध करेगा और गेहूं को अपने खत्ते में इकट्ठा करेगा परन्तु भूसी को उस आग से जो नहीं बुझती है जलावेगा। उस ने बहुत १८ और बातों का भी उपदेश करके लोगों को सुसमाचार सुनाया॥

पर उस ने चौथाई के राजा हेरोद को उस १९ के भाई फिलिप की स्त्री हेरोदिया के विषय में और सब कुकर्म्मों के विषय में जो उस ने किये थे उलहना दिया। इस लिये हेरोद ने २० उन सभों के उपरान्त यह कुकर्म्म भी किया कि योहन को बन्दीगृह में मूंद रखा॥

सब लोगों के बपतिसमा लेने के पीछे जब २१ यीशु ने भी बपतिसमा लिया था और प्रार्थना करता था तब स्वर्ग खुल गया। और पवित्र २२ आत्मा देही रूप में कपोत की नाईं उस पर उतरा और यह आकाशबाणी हुई कि तू मेरा प्रिय पुत्र है मैं तुझ से अति प्रसन्न हूं॥

और यीशु आप तीस बरस के अटकल होने २३ लगा और लोगों की समझ में यूसफ का पुत्र था। यूसफ एली का पुत्र था वह मत्तात का २४ पुत्र वह लेवी का वह मलकि का वह यान्ना का वह यूसफ का। वह मत्तथियाह का वह २५ आमोस का वह नहूम का वह इसलि का वह नग्गई का। वह माट का वह मत्तथियाह का २६ वह शिमिई का वह यूसफ का वह यिहूदा का। वह योहाना का वह रीसा का वह जिरु- २७ बाबुल का वह शलतिएल का वह नेरि का। वह मलकि का वह अद्दी का वह कोसम का २८ वह इलमोदद का वह एर का। वह योशी का २९

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

वह इलियेजर का वह योरीम का वह मत्तात ३० का वह लेवी का। वह शिमियोन का वह यिहूदा का वह यूसफ का वह योनन का वह ३१ इलियाकीम का। वह मिलेया का वह मैनन का वह मत्तथ का वह नाथन का वह दाऊद ३२ का। वह यिशी का वह ओबेद का वह बोअस का ३३ वह सलमोन का वह नहशोन का। वह अम्मी-नादब का वह अराम का वह हिस्रोन का वह ३४ पेरस का वह यिहूदा का। वह याकूब का वह इसहाक का वह इब्राहीम का वह तेराह का वह ३५ नाहोर का। वह सिरूग का वह रियू का वह ३६ पेलग का वह एबर का वह शेलह का। वह कैनन का वह अर्फकसद का वह शेम का वह ३७ नूह का वह लमक का। वह मिथूशलह का वह हनोक का वह येरद का वह महललेल का वह ३८ कैनन का। वह इनोश का वह शेत का वह आदम का वह ईश्वर का॥

**४. यीशु** पवित्र आत्मा से परिपूर्ण हो यर्दन से फिरा और २ आत्मा की शिक्षा से जंगल में गया। और चालीस दिन शैतान से उस की परीक्षा किई गई और उन दिनों में उस ने कुछ नहीं खाया ३ पर पीछे उन के पूरे होने पर भूखा हुआ। तब शैतान ने उस से कहा जो तू ईश्वर का पुत्र है तो इस पत्थर से कह दे कि रोटी बन जाय। ४ यीशु ने उस को उत्तर दिया कि लिखा है मनुष्य केवल रोटी से नहीं परन्तु ईश्वर की हर ५ एक बात से जीयेगा। तब शैतान ने उसे एक ऊंचे पर्ब्बत पर ले जाके उस को पल भर में ६ जगत के सब राज्य दिखाये। और शैतान ने उस से कहा मैं यह सब अधिकार और इन्हों का बिभव तुझे देऊंगा क्योंकि वह मुझे सौंपा गया है और मैं उसे जिस को चाहता हूं उस ७ को देता हूं। इस लिये जो तू मुझे प्रणाम करे ८ तो सब तेरा होगा। यीशु ने उस को उत्तर दिया कि हे शैतान मेरे साम्हने से दूर हो क्योंकि लिखा है कि तू परमेश्वर अपने ईश्वर को ९ प्रणाम कर और केवल उसी की सेवा कर। तब उस ने उस को यिरूशलीम में ले जाके मन्दिर के कलश पर खड़ा किया और उस से कहा जो तू ईश्वर का पुत्र है तो अपने को यहां से नीचे १० गिरा। क्योंकि लिखा है कि वह तेरे विषय में अपने दूतों को आज्ञा देगा कि वे तेरी रक्षा करें। और वे तुझे हाथों हाथ उठा लेंगे न हो ११ कि तेरे पांव में पत्थर पर चोट लगे। यीशु ने १२ उस को उत्तर दिया यह भी कहा गया है कि तू परमेश्वर अपने ईश्वर की परीक्षा मत कर। जब शैतान सब परीक्षा कर चुका तब कुछ १३ समय के लिये उस के पास से चला गया॥

यीशु आत्मा की शक्ति से गालील को फिर १४ गया और उस की कीर्त्ति आसपास के सारे देश में फैल गई। और उस ने उन की सभाओं १५ में उपदेश किया और सभों ने उस की बड़ाई किई॥

तब वह नासरत को आया जहां पाला गया १६ था और अपनी रीति पर बिश्राम के दिन सभा के घर में जाके पढ़ने को खड़ा हुआ। यिशैयाह १७ भविष्यद्वक्ता का पुस्तक उस को दिया गया और उस ने पुस्तक खोलके वह स्थान पाया जिस में लिखा था। कि परमेश्वर का आत्मा १८ मुझ पर है इस लिये कि उस ने मुझे अभिषेक किया है कि कंगालों को सुसमाचार सुनाऊं। उस ने मुझे भेजा है कि जिन के मन चूर हैं १९ उन्हें चंगा करूं और बंधुओं को छूटने की और अंधों को दृष्टि पाने की बार्त्ता सुनाऊं और पेरे हुओं का निस्तार करूं और परमेश्वर के ग्राह्य बरस का प्रचार करूं। तब वह पुस्तक २० लपेटके सेवक के हाथ में देके बैठ गया और सभा में सब लोगों की आंखें उसे तक रहीं। तब वह उन्हों से कहने लगा कि आज ही धर्म्म २१ पुस्तक का यह बचन तुम्हारे सुनने में पूरा हुआ है। और सभों ने उस को सराहा और जो अनु- २२ ग्रह की बातें उस के मुख से निकलीं उन से अचंभा किया और कहा क्या यह यूसफ का पुत्र नहीं है। उस ने उन्हों से कहा तुम अवश्य २३ मुझ से यह दृष्टान्त कहोगे कि हे वैद्य अपने को चंगा कर. जो कुछ हमों ने सुना है कि कफ-र्नाहुम में किया गया सो यहां अपने देश में भी कर। और उस ने कहा मैं तुम से सच कहता २४ हूं कोई भविष्यद्वक्ता अपने देश में ग्राह्य नहीं होता है। और मैं तुम से सत्य कहता हूं कि २५ एलियाह के दिनों में जब आकाश साढ़े तीन बरस बन्द रहा यहां लों कि सारे देश में बड़ा अकाल पड़ा तब इस्रायेल में बहुत बिधवा थीं। परन्तु एलियाह उन्हों में से किसी के २६ पास नहीं भेजा गया केवल सीदोन देश के सारफत नगर में एक बिधवा के पास। और २७

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


इलीशा भविष्यद्वक्ता के समय में इस्रायेल में बहुत कोढ़ी थे परन्तु उन्हों में से कोई शुद्ध नहीं किया गया केवल सुरिया देश का नामान।
२८ यह बातें सुनके सब लोग सभा में क्रोध से भर २९ गये। और उठके उस को नगर से बाहर निकालके जिस पर्ब्बत पर उन का नगर बना हुआ था उस की चोटी पर ले चले कि उस को नीचे ३० गिरा देवें। परन्तु वह उन्हों के बीच में से होके निकला और चला गया॥

३१ और उस ने गालील के कफर्नाहुम नगर में जाके बिश्राम के दिन लोगों को उपदेश दिया। ३२ वे उस के उपदेश से अचंभित हुए क्योंकि उस ३३ का बचन अधिकार सहित था। सभा के घर में एक मनुष्य था जिसे अशुद्ध भूत का आत्मा ३४ लगा था। उस ने बड़े शब्द से चिल्लाके कहा हे यीशु नासरी रहने दीजिये आप को हम से क्या काम. क्या आप हमें नाश करने आये हैं. मैं आप को जानता हूं आप कौन हैं ईश्वर के ३५ पवित्र जन। यीशु ने उस को डांटके कहा चुप रह और उस में से निकल आ. तब भूत उस मनुष्य को बीच में गिराके उस में से निकल ३६ आया और उस की कुछ हानि न किई। इस पर सभों को अचंभा हुआ और वे आपस में बात करके बोले यह कौन सी बात है कि वह प्रभाव और पराक्रम से अशुद्ध भूतों को आज्ञा ३७ देता है और वे निकल आते हैं। सो उस की कीर्त्ति आसपास के देश में सर्ब्बत्र फैल गई॥

३८ सभा के घर में से उठके उस ने शिमोन के घर में प्रवेश किया और शिमोन की सास बड़े ज्वर से पीड़ित थी और उन्हों ने उस के लिये ३९ उस से बिन्ती किई। उस ने उस के निकट खड़ा हो ज्वर को डांटा और वह उसे छोड़ गया और वह तुरन्त उठके उन की सेवा करने लगी॥

४० सूर्य्य डूबते हुए जिन्हों के पास दुःखी लोग नाना प्रकार के रोगों में पड़े थे वे सब उन्हें उस पास लाये और उस ने एक एक पर हाथ ४१ रखके उन्हें चंगा किया। भूत भी चिल्लाते और यह कहते हुए कि आप ईश्वर के पुत्र ख्रीष्ट हैं बहुतों में से निकले परन्तु उस ने उन्हें डांटा और बोलने न दिया क्योंकि वे जानते थे कि वह ख्रीष्ट है॥

४२ बिहान हुए वह निकलके जंगली स्थान में गया और लोगों ने उस को ढूंढ़ा और उस पास आके उसे रोकने लगे कि वह उन के पास से ४३ न जाय। परन्तु उस ने उन्हों से कहा मुझे और और नगरों में भी ईश्वर के राज्य का सुसमाचार सुनाना होगा क्योंकि मैं इसी लिये भेजा गया ४४ हूं। सो उस ने गालील की सभाओं में उपदेश किया॥

## ५.

एक दिन बहुत लोग ईश्वर का बचन सुनने को यीशु पर गिरे पड़ते थे और वह गिनेसरत की झील के पास खड़ा २ था। और उस ने दो नाव झील के तीर पर लगी देखीं और मछुवे उन पर से उतरके जालों ३ को धोते थे। उन नावों में से एक पर जो शिमोन की थी चढ़के उस ने उस से बिन्ती किई कि तीर से थोड़ी दूर ले जाय और उस ४ ने बैठके नाव पर से लोगों को उपदेश दिया। जब वह बात कर चुका तब शिमोन से कहा गहिरे में ले जा और मछलियां पकड़ने को ५ अपने जालों को डालो। शिमोन ने उस को उत्तर दिया कि हे गुरु हम ने सारी रात परिश्रम किया और कुछ नहीं पकड़ा तौभी ६ आप की बात पर मैं जाल डालूंगा। जब उन्हों ने ऐसा किया तब बहुत मछलियां बझाईं और ७ उन का जाल फटने लगा। इस पर उन्हों ने अपने साझियों को जो दूसरी नाव पर थे सैन किया कि वे आके उन की सहायता करें और उन्हों ने आके दोनों नाव ऐसी भरीं कि वे ८ डूबने लगीं। यह देखके शिमोन पितर यीशु के गोड़ों पर गिरा और कहा हे प्रभु मेरे पास ९ से जाइये मैं पापी मनुष्य हूं। क्योंकि वह और उस के सब संगी लोग इन मछलियों के बझ १० जाने से जो उन्हों ने पकड़ी थीं बिस्मित हुए। और वैसे ही जबदी के पुत्र याकूब और योहन भी जो शिमोन के साझी थे बिस्मित हुए. तब यीशु ने शिमोन से कहा मत डर अब से तू ११ मनुष्यों को पकड़ेगा। और वे नावों को तीर पर लाके सब कुछ छोड़के उस के पीछे हो लिये॥

१२ जब वह एक नगर में था तब देखो एक मनुष्य कोढ़ से भरा हुआ वहां था और वह यीशु को देखके मुंह के बल गिरा और उस से बिन्ती किई कि हे प्रभु जो आप चाहें तो १३ मुझे शुद्ध कर सकते हैं। उस ने हाथ बढ़ा उसे छू के कहा मैं तो चाहता हूं शुद्ध हो जा. और उस का कोढ़ तुरन्त जाता रहा। तब उस ने १४

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

उसे आज्ञा दिई कि किसी से मत कह परन्तु जाके अपने तईं याजक को दिखा और अपने शुद्ध होने के विषय में का चढ़ावा जैसा मूसा ने आज्ञा दिई तैसा लोगों पर साक्षी होने के १५ लिये चढ़ा। परन्तु यीशु की कीर्त्ति अधिक फैल गई और बहुतेरे लोग सुनने को और उस से अपने रोगों से चंगे किये जाने को इकट्ठे १६ हुए। और उस ने जंगली स्थानों में अलग जाके प्रार्थना किई॥

१७ एक दिन वह उपदेश करता था और फरीशी और व्यवस्थापक लोग जो गालील और यिहूदिया के हर एक गांव से और यिरूशलीम से आये थे वहां बैठे थे और उन्हें चंगा करने १८ को प्रभु का सामर्थ्य प्रगट हुआ। और देखो लोग एक मनुष्य को जो अर्द्धांगी था खाट पर लाये और वे उस को भीतर ले जाने और १९ यीशु के आगे रखने चाहते थे। परन्तु जब भीड़ के कारण उसे भीतर ले जाने का कोई उपाय उन्हें न मिला तब उन्हों ने कोठे पर चढ़के उस को खाट समेत छत में से बीच में २० यीशु के आगे उतार दिया। उस ने उन्हों का बिश्वास देखके उस से कहा हे मनुष्य तेरे पाप २१ क्षमा किये गये हैं। तब अध्यापक और फरीशी लोग बिचार करने लगे कि यह कौन है जो ईश्वर की निन्दा करता है. ईश्वर को छोड़े २२ कौन पापों को क्षमा कर सकता है। यीशु ने उन के मन की बातें जानके उन को उत्तर दिया कि तुम लोग अपने अपने मन में क्या क्या २३ बिचार करते हो। कौन बात सहज है यह कहना कि तेरे पाप क्षमा किये गये हैं अथवा २४ यह कहना कि उठ और चल। परन्तु जिस्तें तुम जानो कि मनुष्य के पुत्र को पृथिवी पर पाप क्षमा करने का अधिकार है (उस ने उस अर्द्धांगी से कहा) मैं तुझ से कहता हूं उठ २५ अपनी खाट उठाके अपने घर को जा। वह तुरन्त उन्हों के साम्हने उठके जिस पर वह पड़ा था उस को उठाके ईश्वर की स्तुति करता हुआ २६ अपने घर को चला गया। तब सब लोग बिस्मित हुए और ईश्वर की स्तुति करने लगे और अति भयमान होके बोले हम ने आज अनोखी बातें देखी हैं॥

२७ इस के पीछे यीशु ने बाहर जाके लेवी नाम एक कर उगाहनेहारे को कर उगाहने के स्थान २८ में बैठे देखा और उस से कहा मेरे पीछे आ। वह सब कुछ छोड़के उठा और उस के पीछे हो लिया। और लेवी ने अपने घर में उस के २९ लिये बड़ा भोज बनाया और बहुत कर उगाहनेहारे और बहुत से और लोग थे जो उन के संग भोजन पर बैठे। तब उन्हों के ३० अध्यापक और फरीशी उस के शिष्यों पर कुड़कुड़ाके बोले तुम कर उगाहने हारों और पापियों के संग क्यों खाते और पीते हो। यीशु ३१ ने उन को उत्तर दिया कि निरोगियों को वैद्य का प्रयोजन नहीं है परन्तु रोगियों को। मैं ३२ धर्म्मियों को नहीं परन्तु पापियों को पश्चात्ताप के लिये बुलाने आया हूं॥

और उन्हों ने उस से कहा योहन के शिष्य ३३ क्यों बार बार उपवास और प्रार्थना करते हैं और वैसे ही फरीशियों के शिष्य भी परन्तु आप के शिष्य खाते और पीते हैं। उस ने उन ३४ से कहा जब दूल्हा सखाओं के संग है तब क्या तुम उन से उपवास करवा सकते हो। परन्तु ३५ वे दिन आवेंगे जिन में दूल्हा उन से अलग किया जायगा तब वे उन दिनों में उपवास करेंगे। उस ने एक दृष्टान्त भी उन से कहा ३६ कि कोई मनुष्य नये कपड़े का टुकड़ा पुराने बस्त्र में नहीं लगाता है नहीं तो नया कपड़ा उसे फाड़ता है और नये कपड़े का टुकड़ा पुराने में मिलता भी नहीं। और कोई मनुष्य ३७ नया दाख रस पुराने कुप्पों में नहीं भरता है नहीं तो नया दाख रस कुप्पों को फाड़ेगा और वह आप बह जायगा और कुप्पे नष्ट होंगे। परन्तु नया दाख रस नये कुप्पों में ३८ भरा चाहिये तब दोनों की रक्षा होती है। ३९ कोई मनुष्य पुराना दाख रस पीके तुरन्त नया नहीं चाहता है क्योंकि वह कहता है पुराना ही अच्छा है॥

## ६.

पर्ब्ब के दूसरे दिन के पीछे विश्राम के दिन यीशु खेतों में होके जाता था और उस के शिष्य बालें तोड़के हाथों में मल मलके खाने लगे। तब कई एक फरी- २ शियों ने उन से कहा जो काम विश्राम के दिन में करना उचित नहीं है सो क्यों करते हो। यीशु ने उन को उत्तर दिया क्या तुम ने यह ३ नहीं पढ़ा है कि दाऊद ने जब वह और उस के संगी लोग भूखे हुए तब क्या किया। उस ने ४ क्योंकर ईश्वर के घर में जाके भेंट की रोटियां

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



लेके खाई जिन्हें खाना और किसी को नहीं केवल याजकों को उचित है और अपने संगियों ५ को भी दिई । और उस ने उन से कहा मनुष्य का पुत्र बिश्रामवार का भी प्रभु है ॥

६ दूसरे बिश्रामवार को भी वह सभा के घर में जाके उपदेश करने लगा और वहां एक मनुष्य था जिस का दहिना हाथ सूख गया ७ था । अध्यापक और फरीशी लोग उस में दोष ठहराने के लिये उसे ताकते थे कि वह बिश्राम ८ के दिन में चंगा करेगा कि नहीं । पर वह उन के मन की बातें जानता था और सूखे हाथवाले मनुष्य से कहा उठ बीच में खड़ा हो . वह ९ उठके खड़ा हुआ । तब यीशु ने उन्हों से कहा मैं तुम से एक बात पूछूंगा क्या बिश्राम के दिनों में भला करना अथवा बुरा करना प्राण को १० बचाना अथवा नाश करना उचित है । और उस ने उन सभों पर चारों ओर दृष्टि कर उस मनुष्य से कहा अपना हाथ बढ़ा . उस ने ऐसा किया और उस का हाथ फिर दूसरे की नाईं ११ भला चंगा हो गया । पर वे बड़े क्रोध से भर गये और आपस में बोले हम यीशु को क्या करें ॥

१२ उन दिनों में वह प्रार्थना करने को पर्ब्बत पर गया और ईश्वर से प्रार्थना करने में सारी रात १३ बिताई । जब बिहान हुआ तब उस ने अपने शिष्यों को अपने पास बुलाके उन में से बारह जनों को चुना जिन का नाम उस ने प्रेरित भी १४ रखा । अर्थात शिमोन को जिस का नाम उस ने पितर भी रखा औ उस के भाई अन्द्रिय को और याकूब औ योहन को और फिलिप औ १५ बर्थलमई को । और मत्ती औ थोमा को और अलफई के पुत्र याकूब को औ शिमोन को जो १६ उद्योगी कहावता है । और याकूब के भाई यिहूदा को औ यिहूदा इस्करियोती को जो बिश्वासघातक हुआ ॥

१७ तब वह उन के संग उतरके चौरस स्थान में खड़ा हुआ और उस के बहुत शिष्य भी थे और लोगों की बड़ी भीड़ सारे यिहूदिया से और यिरूशलीम से और सोर औ सीदोन के समुद्र के तीर से जो उस की सुनने को और अपने रोगों से चंगे किये जाने को आये थे । १८ और अशुद्ध भूतों के सताये हुए लोग भी . और १९ वे चंगे किये जाते थे । और सब लोग उसे छूने चाहते थे क्योंकि शक्ति उस से निकलती थी और सभों को चंगा करती थी ॥

२० तब उस ने अपने शिष्यों की ओर दृष्टि कर कहा धन्य तुम जो दीन हो क्योंकि ईश्वर का राज्य तुम्हारा है । २१ धन्य तुम जो अब भूखे हो क्योंकि तुम तृप्त किये जाओगे धन्य तुम जो अब रोते हो क्योंकि तुम हंसोगे । २२ धन्य तुम हो जब मनुष्य तुम से बैर करें और जब वे मनुष्य के पुत्र के लिये तुम्हें अलग करें और तुम्हारी निन्दा करें और तुम्हारा नाम दुष्ट सा दूर करें । २३ उस दिन आनन्दित हो और उछलो क्योंकि देखो तुम स्वर्ग में बहुत फल पाओगे. उन के पितरोंने भविष्यद्वक्ताओं से वैसा ही किया । २४ परन्तु हाय तुम जो धनवान हो क्योंकि तुम अपनी शान्ति पा चुके हो । २५ हाय तुम जो भरपूर हो क्योंकि तुम भूखे होगे. हाय तुम जो अब हंसते हो क्योंकि तुम शोक करोगे और रोओगे । २६ हाय तुम लोग जब सब मनुष्य तुम्हारे बिषय में भला कहें. उन के पितरों ने झूठे भविष्यद्वक्ताओं से वैसा ही किया ॥

२७ और भी मैं तुम्हों से जो सुनते हो कहता हूं कि अपने शत्रुओं को प्यार करो . जो तुम से बैर करें उन से भलाई करो । २८ जो तुम्हें स्राप देवें उन को आशीस देओ और जो तुम्हारा अपमान करें उन के लिये प्रार्थना करो । २९ जो तुझे एक गाल पर मारे उस की ओर दूसरा भी फेर दे और जो तेरा दोहर छीन लेवे उस को अंगा भी लेने से मत बर्ज । ३० जो कोई तुझ से मांगे उस को दे और जो तेरी बस्तु छीन लेवे उस से फिर मत मांग । ३१ और जैसा तुम चाहते हो कि मनुष्य तुम से करें तुम भी उन से वैसा ही करो । ३२ जो तुम उन से प्रेम करो जो तुम से प्रेम करते हैं तो तुम्हारी क्या बड़ाई क्योंकि पापी लोग भी अपने प्रेम करनेहारों से प्रेम करते हैं । ३३ और जो तुम उन से भलाई करो जो तुम से भलाई करते हैं तो तुम्हारी क्या बड़ाई क्योंकि पापी लोग भी ऐसा करते हैं । ३४ और जो तुम उन्हें ऋण देओ जिन से फिर पाने की आशा रखते हो तो तुम्हारी क्या बड़ाई क्योंकि पापी लोग भी पापियों को ऋण देते हैं कि उतना फिर पावें । ३५ परन्तु अपने शत्रुओं को प्यार करो औ भलाई करो और फिर पाने की आशा न रखके ऋण देओ और तुम बहुत फल पाओगे और सर्ब्बप्रधान के सन्तान होगे क्योंकि वह उन्हों पर जो धन्य नहीं मानते हैं और दुष्टों पर कृपाल है । ३६ सो जैसा तुम्हारा पिता दयावन्त है तैसे तुम भी दयावन्त होओ ॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


३७ दूसरों का बिचार मत करो तो तुम्हारा बिचार न किया जायगा. दोषी मत ठहराओ तो तुम दोषी न ठहराये जाओगे. क्षमा करो ३८ तो तुम्हारी क्षमा किई जायगी। देओ तो तुम को दिया जायगा. लोग पूरा नाप दबाया और हिलाया हुआ और उभरता हुआ तुम्हारी गोद में देंगे क्योंकि जिस नाप से तुम नापते हो उसी ३९ से तुम्हारे लिये भी नापा जायगा। फिर उस ने उन से एक दृष्टान्त कहा क्या अन्धा अन्धे को मार्ग बता सकता है. क्या दोनों गढ़े में नहीं ४० गिरेंगे। शिष्य अपने गुरु से बड़ा नहीं है परन्तु जो कोई सिद्ध होवे सो अपने गुरु के समान ४१ होगा। जो तिनका तेरे भाई के नेत्र में है उसे तू क्यों देखता है और जो लट्ठा तेरे ही नेत्र में है ४२ सो तुझे नहीं सूझता। अथवा तू जो आप अपने नेत्र में का लट्ठा नहीं देखता है क्योंकर अपने भाई से कह सकता है कि हे भाई रहिये मैं यह तिनका जो तेरे नेत्र में है निकालूं. हे कपटी पहिले अपने नेत्र से लट्ठा निकाल दे तब जो तिनका तेरे भाई के नेत्र में है उसे निकालने को तू अच्छी रीति से देखेगा॥

४३ कोई अच्छा पेड़ नहीं है जो निकम्मा फल फले और कोई निकम्मा पेड़ नहीं है जो अच्छा फल ४४ फले। हर एक पेड़ अपने ही फल से पहचाना जाता है क्योंकि लोग कांटों के पेड़ से गूलर नहीं तोड़ते और न कटैले झाड़ से दाख तोड़ते ४५ हैं। भला मनुष्य अपने मन के भले भण्डार से भली बात निकालता है और बुरा मनुष्य अपने मन के बुरे भण्डार से बुरी बात निकालता है क्योंकि जो मन में भरा है सोई उस का मुंह बोलता है॥

४६ तुम मुझे हे प्रभु हे प्रभु क्यों पुकारते हो और ४७ जो मैं कहता हूं सो नहीं करते। जो कोई मेरे पास आके मेरी बातें सुनके उन्हें पालन करे मैं ४८ तुम्हें बताऊंगा वह किस के समान है। वह एक मनुष्य के समान है जो घर बनाता था और उस ने गहरे खोदके पत्थर पर नेव डाली और जब बाढ़ आई तब धारा उस घर पर लगी पर उसे हिला न सकी क्योंकि उस की नेव पत्थर ४९ पर डाली गई थी। परन्तु जो सुनके पालन न करे सो एक मनुष्य के समान है जिस ने मिट्टी पर बिना नेव का घर बनाया जिस पर धारा लगी और वह तुरन्त गिर पड़ा और उस घर का बड़ा बिनाश हुआ॥

७. जब यीशु लोगों को अपनी सब बातें सुना चुका तब कफर्नाहुम में प्रवेश किया। और किसी शतपति का एक २ दास जो उस का प्रिय था रोगी हो मरने पर था। शतपति ने यीशु का चर्चा सुनके ३ यिहूदियों के कई एक प्राचीनों को उस से यह बिन्ती करने को उस पास भेजा कि आके मेरे दास को चंगा कीजिये। उन्हों ने यीशु पास ४ आके उस से बड़े यत्न से बिनती किई और कहा आप जिस के लिये यह काम करेंगे सो इस के योग्य है। क्योंकि वह हमारे लोग से प्रेम करता ५ है और उसी ने सभा का घर हमारे लिये बनाया है। तब यीशु उन के संग गया और ६ वह घर से दूर न था कि शतपति ने उस पास मित्रों को भेजके उस से कहा हे प्रभु दुःख न उठाइये क्योंकि मैं इस योग्य नहीं कि आप मेरे घर में आवें। इस लिये मैं ने अपने को आप ७ के पास जाने के भी योग्य नहीं समझा परन्तु बचन कहिये तो मेरा सेवक चंगा हो जायगा। क्योंकि मैं पराधीन मनुष्य हूं और योद्धा मेरे ८ बश में हैं और मैं एक को कहता हूं जा तो वह जाता है और दूसरे को आ तो वह आता है और अपने दास को यह कर तो वह करता है। यह सुनके यीशु ने उस मनुष्य पर अचंभा किया ९ और मुंह फेरके जो बहुत लोग उस के पीछे से आते थे उन्हों से कहा मैं तुम से कहता हूं कि मैं ने इस्रायेली लोगों में भी ऐसा बड़ा बिश्वास नहीं पाया है। और जो लोग भेजे १० गये उन्हों ने जब घर को लौटे तब उस रोगी दास को चंगा पाया॥

दूसरे दिन यीशु नाइन नाम एक नगर को ११ जाता था और उस के अनेक शिष्य और बहुतेरे लोग उस के संग जाते थे। ज्योंही वह १२ नगर के फाटक के पास पहुंचा त्योंही देखो लोग एक मृतक को बाहर ले जाते थे जो अपनी मां का एकलौता पुत्र था और वह बिधवा थी और नगर के बहुत लोग उस के संग थे। प्रभु ने १३ उस को देखके उस पर दया किई और उस से कहा मत रो। तब उस ने निकट आके अर्थी को १४ छूआ और उठानेहारे खड़े हुए और उस ने कहा हे जवान मैं तुझ से कहता हूं उठ। तब १५ मृतक उठ बैठा और बोलने लगा और यीशु ने उसे उस की मां को सौंप दिया। इस से सभों १६


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


को भय हुआ और वे ईश्वर की स्तुति करके बोले कि हमारे बीच में बड़ा भविष्यद्वक्ता प्रगट हुआ है और कि ईश्वर ने अपने लोगों पर १७ दृष्टि किई है। और उस के विषय में यह बात सारे यिहूदिया में और आसपास के सारे देश में फैल गई॥

१८ योहन के शिष्यों ने इन सब बातों के बिषय १९ में योहन से कहा। तब उस ने अपने शिष्यों में से दो जनों को बुलाके यीशु पास यह कहने को भेजा कि जो आनेवाला था सो क्या आप २० ही हैं अथवा हम दूसरे की बाट जोहें। उन मनुष्यों ने उस पास आ कहा योहन बपतिसमा देनेहारे ने हमें आप के पास यह कहने को भेजा है कि जो आनेवाला था सो क्या आप ही हैं अथवा २१ हम दूसरे की बाट जोहें। उसी घड़ी यीशु ने बहुतों को जो रोगों और पीड़ाओं और दुष्ट भूतों से दुःखी थे चंगा किया और बहुत से अंधों को २२ नेत्र दिये। और उस ने उन्हों को उत्तर दिया कि जो कुछ तुम ने देखा और सुना है सो जाके योहन से कहो कि अंधे देखते हैं लंगड़े चलते हैं कोढ़ी शुद्ध किये जाते हैं बहिरे सुनते हैं मृतक जिलाये जाते हैं और कंगालों २३ को सुसमाचार सुनाया जाता है। और जो कोई मेरे विषय में ठोकर न खावे सो धन्य है॥

२४ जब योहन के दूत लोग चले गये तब यीशु योहन के विषय में लोगों से कहने लगा तुम जंगल में क्या देखने को निकले क्या पवन से २५ हिलते हुए नरकट को। फिर तुम क्या देखने को निकले क्या सूक्ष्म वस्त्र पहिने हुए मनुष्य को· देखो जो भड़कीला बस्त्र पहिनते और सुख से २६ रहते हैं सो राजभवनों में हैं। फिर तुम क्या देखने को निकले क्या भविष्यद्वक्ता को · हां मैं तुम से कहता हूं एक मनुष्य को जो भविष्यद्वक्ता २७ से भी अधिक है। यह वही है जिस के विषय में लिखा है कि देख मैं अपने दूत को तेरे आगे २८ भेजता हूं जो तेरे आगे तेरा पथ बनावेगा। मैं तुम से कहता हूं कि जो स्त्रियों से जन्मे हैं उन में से योहन बपतिसमा देनेहारे से बड़ा भविष्यद्वक्ता कोई नहीं है परन्तु जो ईश्वर के २९ राज्य में अति छोटा है सो उस से बड़ा है। और सब लोगों ने जिन्हों ने सुना और कर उगाहनेहारों ने योहन से बपतिसमा लेके ईश्वर को ३० निर्दोष ठहराया। परन्तु फरीशियों और व्यवस्थापकों ने उस से बपतिसमा न लेके ईश्वर के अभिप्राय को अपने विषय में टाल दिया॥

३१ तब प्रभु ने कहा मैं इस समय के लोगों की उपमा किस से देऊंगा वे किस के समान ३२ हैं। वे बालकों के समान हैं जो बाजार में बैठ के एक दूसरे को पुकारके कहते हैं हम ने तुम्हारे लिये बांसली बजाई और तुम न नाचे हम ने तुम्हारे लिये बिलाप किया और तुम न रोये। ३३ क्योंकि योहन बपतिसमा देनेहारा न रोटी खाता न दाख रस पीता आया है और तुम ३४ कहते हो उसे भूत लगा है। मनुष्य का पुत्र खाता और पीता आया है और तुम कहते हो देखो पेटू और मद्यप मनुष्य कर उगाहनेहारों ३५ और पापियों का मित्र। परन्तु ज्ञान अपने सब सन्तानों से निर्दोष ठहराया गया है॥

३६ फरीशियों में से एक ने यीशु से बिन्ती किई कि मेरे संग भोजन कीजिये और वह फरीशी ३७ के घर में जाके भोजन पर बैठा। और देखो उस नगर की एक स्त्री जो पापिनी थी जब उस ने जाना कि वह फरीशी के घर में भोजन पर बैठा है तब उजले पत्थर के पात्र में सुगंध तेल ३८ लाई। और पीछे से उस के पांवों पास खड़ी हो रोते रोते उस के चरणों को आंसुओं से भिंगाने लगी और अपने सिर के बालों से पोंछा और उस के पांव चूमके उन पर सुगंध ३९ तेल मला। यह देखके फरीशी जिस ने यीशु को बुलाया था अपने मन में कहने लगा यह यदि भविष्यद्वक्ता होता तो जानता कि यह स्त्री जो उस को छूती है कौन और कैसी है ४० क्योंकि वह पापिनी है। यीशु ने उस को उत्तर दिया कि हे शिमोन मैं तुझ से कुछ कहा ४१ चाहता हूं · वह बोला हे गुरु कहिये। किसी महाजन के दो ऋणी थे एक पांच सौ सूकी ४२ धारता था और दूसरा पचास। जब कि भर देने को उन्हों के पास कुछ न था उस ने दोनों को क्षमा किया सो कहिये उन में से कौन उस ४३ को अधिक प्यार करेगा। शिमोन ने उत्तर दिया मैं समझता हूं कि वह जिस का उस ने अधिक क्षमा किया · यीशू ने उस से कहा तू ने ४४ ठीक बिचार किया है। और स्त्री की ओर फिरके उस ने शिमोन से कहा तू इस स्त्री को देखता है · मैं तेरे घर में आया तू ने मेरे पांवों पर जल नहीं दिया परन्तु इस ने मेरे चरणों को आंसुओं से भिंगाया और अपने सिर के

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

४५ बालों से पोंछा है। तू ने मेरा चूमा नहीं लिया परन्तु यह जब से मैं आया तब से मेरे पांवों ४६ को चूम रही है। तू ने मेरे सिर पर तेल नहीं लगाया परन्तु इस ने मेरे पांवों पर सुगंध तेल ४७ मला है। इस लिये मैं तुझ से कहता हूं कि उस के पाप जो बहुत हैं क्षमा किये गये हैं . कि उस ने तो बहुत प्रेम किया है परन्तु जिस का थोड़ा क्षमा किया जाता है वह थोड़ा प्रेम करता है। ४८ और उस ने स्त्री से कहा तेरे पाप क्षमा किये ४९ गये है। तब जो लोग उस के संग भोजन पर बैठे थे सो अपने अपने मन में कहने लगे यह ५० कौन है जो पापों को भी क्षमा करता है। परन्तु उस ने स्त्री से कहा तेरे बिश्वास ने तुझे बचाया है कुशल से चली जा॥

८. इस पीछे यीशु नगर नगर और गांव गांव उपदेश करता हुआ और ईश्वर के राज्य का सुसमाचार सुनाता हुआ २ फिरा किया। और बारहों शिष्य उस के संग थे और कितनी स्त्रियां भी जो दुष्ट भूतों से और रोगों से चंगी किई गई थीं अर्थात मरियम जो मगदलीनी कहावती है जिस में से ३ सात भूत निकल गये थे। और हेरोद के भंडारी कूजा की स्त्री योहाना और सोसन्ना और बहुत सी और स्त्रियां . ये तो अपनी संपत्ति से उस की सेवा करती थीं॥

४ जब बड़ी भीड़ इकट्ठी होती थी और नगर नगर के लोग उस पास आते थे तब उस ने ५ दृष्टान्त में कहा। एक बोनेहारा अपना बीज बोने को निकला . बीज बोने में कुछ मार्ग की ओर गिरा और पावों से रौंदा गया और ६ आकाश के पंछियों ने उसे चुग लिया। कुछ पत्थर पर गिरा और उपजा परन्तु तरावट न ७ पाने से सूख गया। कुछ कांटों के बीच में गिरा और कांटों ने एक संग बढ़के उस को दबा ८ डाला। परन्तु कुछ अच्छी भूमि पर गिरा और उपजा और सौ गुणे फल फला . यह बातें कहके उस ने ऊंचे शब्द से कहा जिस को सुनने के कान हों सो सुने॥

९ तब उस के शिष्यों ने उस से पूछा इस १० दृष्टान्त का अर्थ क्या है। उस ने कहा तुम को ईश्वर के राज्य के भेद जानने का अधिकार दिया गया है परन्तु और लोगों से दृष्टान्तों में बात होती है इस लिये कि वे देखते हुए न देखें और सुनते हुए न बूझें। ११ इस दृष्टान्त का अर्थ यह है . बीज तो ईश्वर का बचन है। १२ मार्ग की ओर के वे हैं जो सुनते हैं तब शैतान आके उन के मन में से बचन छीन लेता है ऐसा न हो कि वे बिश्वास करके त्राण पावें। १३ पत्थर पर के वे हैं कि जब सुनते हैं तब आनन्द से बचन को ग्रहण करते हैं परन्तु उन में जड़ न बंधने से वे थोड़ी बेर लों बिश्वास करते हैं और परीक्षा के समय में बहक जाते हैं। १४ जो कांटों के बीच में गिरा सो वे हैं जो सुनते हैं पर अनेक चिन्ता और धन और जीवन के सुख बिलास से दबते दबते दबाये जाते और पक्के फल नहीं फलते हैं। १५ परन्तु अच्छी भूमि में का बीज वे हैं जो बचन सुनके भले और उत्तम मन में रखते हैं और धीरज से फल फलते हैं॥

१६ कोई मनुष्य दीपक को बारके बर्त्तन से नहीं ढांपता और न खाट के नीचे रखता है परन्तु दीवट पर रखता है कि जो भीतर आवें सो उजियाला देखें। १७ कुछ गुप्त नहीं है जो प्रगट न होगा और न कुछ छिपा है जो जाना न जायगा और प्रसिद्ध न होगा। १८ इस लिये सचेत रहो तुम किस रीति से सुनते हो क्योंकि जो कोई रखता है उस को और दिया जायगा परन्तु जो कोई नहीं रखता है उस से जो कुछ वह समझता कि मेरे पास है सो भी ले लिया जायगा॥

१९ यीशु की माता और उस के भाई उस पास आये परन्तु भीड़ के कारण उस से भेंट नहीं कर सके। २० और कितनों ने उस से कह दिया कि आप की माता और आप के भाई बाहर खड़े हुए आप को देखने चाहते हैं। २१ उस ने उन को उत्तर दिया कि मेरी माता और मेरे भाई ये ही लोग हैं जो ईश्वर का बचन सुनके पालन करते हैं॥

२२ एक दिन वह और उस के शिष्य नाव पर चढ़े और उस ने उन से कहा कि आओ हम झील के उस पार चलें . सो उन्हों ने खोल दिई। २३ ज्यों वे जाते थे त्यों वह सो गया और झील पर आंधी उठी और उन की नाव भर जाने लगी और वे जोखिम में थे। २४ तब उन्हों ने उस पास आके उसे जगाके कहा हे गुरु हे गुरु हम नष्ट होते हैं . तब उस ने उठके बयार को और जल के हिलकोरे को डांटा और वे थम

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

२५ गये और नीवा हो गया । और उस ने उन से कहा तुम्हारा बिश्वास कहां है · परन्तु वे भयमान और अचंभित हो आपस में बोले यह कौन है जो बयार और जल को भी आज्ञा देता है और वे उस की आज्ञा मानते हैं ॥

२६ वे गदेरियों के देश में जो गालील के साम्ने २७ उस पार है पहुंचे । जब यीशु तीर पर उतरा तब नगर का एक मनुष्य उस से आ मिला जिस को बहुत दिनों से भूत लगे थे और जो वस्त्र नहीं पहिनता न घर में रहता था परन्तु २८ कबरस्थान में रहता था । वह यीशु को देखके चिल्लाया और उस को दण्डवत कर बड़े शब्द से कहा हे यीशु सर्व्वप्रधान ईश्वर के पुत्र आप को मुझ से क्या काम · मैं आप से बिन्ती २९ करता हूं कि मुझे पीड़ा न दीजिये । क्योंकि यीशु ने अशुद्ध भूत को उस मनुष्य से निकलने की आज्ञा दिई थी · उस भूत ने बहुत बार उसे पकड़ा था और वह जंजीरों और बेड़ियों से बंधा हुआ रखा जाता था परन्तु बंधनों को तोड़ देता था और भूत उसे जंगल में ३० खदेड़ता था । यीशु ने उस से पूछा तेरा नाम क्या है· उस ने कहा सेना क्योंकि बहुत भूत उस ३१ में पैठ गये थे । और उन्हों ने उस से बिन्ती किई कि हमें अथाह कुण्ड में जाने की आज्ञा ३२ न दीजिये । वहां बहुत सूअरों का जो पहाड़ पर चरते थे एक झुण्ड था सो उन्हों ने उस से बिन्ती किई कि हमें उन्हों में पैठने दीजिये ३३ और उस ने उन्हें जाने दिया । तब भूत उस मनुष्य से निकलके सूअरों में पैठे और वह झुण्ड कड़ाड़े पर से झील में दौड़ गया और डूब ३४ मरा । यह जो हुआ था सो देखके चरवाहे भागे और जाके नगर में और गांवों में उस का ३५ समाचार कहा । और लोग यह जो हुआ था देखने को बाहर निकले और यीशु पास आके जिस मनुष्य से भूत निकले थे उस को यीशु के चरणों के पास बस्त्र पहिने और सुबुद्धि बैठे ३६ हुए पाके डर गये । जिन लोगों ने देखा था उन्हों ने उन से कह दिया कि वह भूतग्रस्त ३७ मनुष्य क्योंकर चंगा हो गया था । तब गदेरा के आसपास के सारे लोगों ने यीशु से बिन्ती किई कि हमारे यहां से चले जाइये क्योंकि उन्हें बड़ा डर लगा. सो वह नाव पर चढ़के ३८ लौट गया । जिस मनुष्य से भूत निकले थे उस ने उस से बिन्ती किई कि मैं आप के संग रहूं पर यीशु ने उसे बिदा किया । और कहा ३९ अपने घर को फिर जा और कह दे कि ईश्वर ने तेरे लिये कैसे बड़े काम किये हैं· उस ने जाके सारे नगर में प्रचार किया कि यीशु ने उस के लिये कैसे बड़े काम किये थे ॥

जब यीशु लौट गया तब लोगों ने उसे ४० ग्रहण किया क्योंकि वे सब उस की बाट जोहते थे । और देखो याईर नाम एक मनुष्य जो ४१ सभा का अध्यक्ष भी था आया और यीशु के पांवों पड़के उस से बिन्ती किई कि वह उस के घर जाय । क्योंकि उस को बारह बरस की एक- ४२ लौती बेटी थी और वह मरने पर थी· जब यीशु जाता था तब भीड़ उसे दबाती थी ॥

और एक स्त्री जिसे बारह बरस से लोहू ४३ बहने का रोग था जो अपनी सारी जीविका वैद्यों के पीछे उठाके किसी से चंगी न हो सकी । तिस ने पीछे से आ उस के बस्त्र के आंचल को ४४ छूआ और उस के लोहू का बहना तुरन्त थम गया । यीशु ने कहा किस ने मुझे छूआ· जब सब ४५ मुकर गये तब पितर ने और उस के संगियों ने कहा हे गुरु लोग आप पर भीड़ लगाते और आप को दबाते हैं और आप कहते हैं किस ने मुझे छूआ । यीशु ने कहा किसी ने मुझे छूआ ४६ क्योंकि मैं जानता हूं कि मुझ में से शक्ति निकली है । जब स्त्री ने देखा कि मैं छिपी ४७ नहीं हूं तब कांपती हुई आई और उसे दण्डवत कर सब लोगों के साम्ने उस को बताया कि उस ने किस कारण से उस को छूआ था और क्योंकर तुरन्त चंगी हुई थी । उस ने उस से ४८ कहा हे पुत्री ढाढ़स कर तेरे बिश्वास ने तुझे चंगा किया है कुशल से चली जा ॥

वह बोलता ही था कि किसी ने सभा के ४९ अध्यक्ष के घर से आ उस से कहा आप की बेटी मर गई है गुरु को दुःख न दीजिये । यीशु ५० ने यह सुनके उस को उत्तर दिया कि मत डर केवल बिश्वास कर तो वह चंगी हो जायगी । घर में आके उस ने पितर और याकूब और ५१ योहन और कन्या के माता पिता को छोड़ और किसी को भीतर जाने न दिया । सब लोग ५२ कन्या के लिये रोते और छाती पीटते थे परन्तु उस ने कहा मत रोओ वह मरी नहीं पर सोती है । वे यह जानके कि मर गई है उस का ५३ उपहास करने लगे । परन्तु उस ने सभों को ५४ बाहर निकाला और कन्या का हाथ पकड़के

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

५५ ऊंचे शब्द से कहा हे कन्या उठ। तब उस का प्राण फिर आया और वह तुरन्त उठी और उस ने आज्ञा किई कि उसे कुछ खाने को दिया ५६ जाय। उस के माता पिता बिस्मित हुए पर उस ने उन को आज्ञा दिई कि यह जो हुआ है किसी से मत कहो॥

९ यीशु ने अपने बारह शिष्यों को इकट्ठे बुलाके उन्हें सब भूतों को निकालने का और रोगों को चंगा करने का २ सामर्थ्य और अधिकार दिया। और उन्हें ईश्वर के राज्य की कथा सुनाने और रोगियों को ३ चंगा करने को भेजा। और उस ने उन से कहा मार्ग के लिये कछ मत लेओ न लाठी न झोली न रोटी न रुपैये और दो दो अंगे ४ तुम्हारे पास न होवे। जिस किसी घर में तुम प्रवेश करो उसी में रहो और वहीं से निकल ५ जाओ। जो कोई तुम्हें ग्रहण न करें उस नगर से निकलते हुए उन पर साक्षी होने के लिये ६ अपने पांवों की धूल भी झाड़ डालो। सो वे निकलके सर्व्वत्र सुसमचार सुनाते और लोगों को चंगा करते हुए गांव गांव फिरे॥

७ चौथाई का राजा हेरोद सब कुछ जो यीशु करता था सुनके दुबधा में पड़ा क्योंकि कितनों ने ८ कहा योहन मृतकों में से जी उठा है। और कितनों ने कि एलियाह दिखाई दिया है और औरों ने कि अगले भविष्यद्वक्ताओं में से एक जी उठा है। ९ और हेरोद ने कहा योहन का तो मैं ने सिर कटवाया परन्तु यह कौन है जिस के विषय में मैं ऐसी बातें सुनता हूं. और उस ने उसे देखने चाहा॥

१० प्रेरितों ने फिर आके जो कुछ उन्हों ने किया था सो यीशु को सुनाया और वह उन्हें संग लेके बैतसैदा नाम एक नगर के किसी जंगली ११ स्थान में एकान्त में गया। लोग यह जानके उस के पीछे हो लिये और उस ने उन्हें ग्रहण कर ईश्वर के राज्य के विषय में उन से बातें किईं और जिन्हों को चंगा किये जाने का प्रयोजन था उन्हें चंगा किया॥

१२ जब दिन ढलने लगा तब बारह शिष्यों ने आ उस से कहा लोगों को बिदा कीजिये कि वे चारों ओर की बस्तियों और गांवों में जाके टिकें और भोजन पावें क्योंकि हम यहां जंगली १३ स्थान में हैं। उस ने उन से कहा तुम उन्हें खाने को देओ. वे बोले हमारे पास पांच रोटियों और दो मछलियों से अधिक कुछ नहीं है पर हां हम जाके इन सब लोगों के लिये भोजन मोल लेवें तो होय। १४ वे लोग पांच सहस्र पुरुषों के अटकल थे. उस ने अपने शिष्यों से कहा उन्हें पचास पचास करके पांति पांति १५ बैठाओ। उन्हों ने ऐसा किया और सभों को १६ बैठाया। तब उस ने उन पांच रोटियों और दो मछलियों को ले स्वर्ग की ओर देखके उन पर आशीष दिई और उन्हें तोड़के शिष्यों को दिया १७ कि लोगों के आगे रखें। सो सब खाके तृप्त हुए और जो टुकड़े उन्हों से बच रहे उन की बारह टोकरी उठाई गईं॥

१८ जब वह एकान्त में प्रार्थना करता था और शिष्य लोग उस के संग थे तब उस ने उन से १९ पूछा कि लोग क्या कहते हैं मैं कौन हूं। उन्हों ने उत्तर दिया कि वे आप को योहन बपतिसमा देनेहारा कहते हैं परन्तु कितने एलियाह कहते हैं और कितने कहते हैं कि अगले २० भविष्यद्वक्ताओं में से कोई जी उठा है। उस ने उन से कहा तुम क्या कहते हो मैं कौन हूं. पितर ने उत्तर दिया कि ईश्वर का अभि- २१ षिक्त जन। तब उस ने उन्हें दृढ़ता से आज्ञा दिई कि यह बात किसी से मत कहो। २२ और उस ने कहा मनुष्य के पुत्र को अवश्य है कि बहुत दुःख उठावे और प्राचीनों और प्रधान याजकों और अध्यापकों से तुच्छ किया जाय और मार डाला जाय और तीसरे दिन जी उठे॥

२३ उस ने सभों से कहा यदि कोई मेरे पीछे आने चाहे तो अपनी इच्छा को मारे और प्रति- २४ दिन अपना क्रूश उठाके मेरे पीछे आवे। क्योंकि जो कोई अपना प्राण बचाने चाहे सो उसे खोवेगा परन्तु जो कोई मेरे लिये अपना प्राण २५ खोवे सो उसे बचावेगा। जो मनुष्य सारे जगत को प्राप्त करे और अपने को नाश करे अथवा २६ गंवावे उस को क्या लाभ होगा। जो कोई मुझ से और मेरी बातों से लजावे मनुष्य का पुत्र जब अपने और पिता के और पवित्र दूतों के २७ ऐश्वर्य्य में आवेगा तब उस से लजावेगा। मैं तुम से सच कहता हूं कि जो यहां खड़े हैं उन में से कोई कोई हैं कि जब लों ईश्वर का राज्य न देखें तब लों मृत्यु का स्वाद न चीखेंगे॥

२८ इन बातों से दिन आठ एक के पीछे यीशु पितर और योहन और याकूब को संग ले २९ प्रार्थना करने को पर्वत पर चढ़ गया। जब

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

वह प्रार्थना करता था तब उस के मुंह का रूप और ही हो गया और उस का वस्त्र उजला ३० हुआ और चमकने लगा। और देखो दो मनुष्य अर्थात मूसा और एलियाह उस के संग ३१ बात करते थे। वे तेजोमय दिखाई दिये और उसकी मृत्यु की जिसे वह यिरूशलीम में पूरी ३२ करने पर था बात करते थे। पितर और उस के संगियों की आंखें नींद से भरी थीं परन्तु वे जागते रहे और उस का ऐश्वर्य्य और उन दो ३३ मनुष्यों को जो उस के संग खड़े थे देखा। जब वे उस के पास से जाने लगे तब पितर ने यीशु से कहा हे गुरु हमारा यहां रहना अच्छा है . हम तीन डेरे बनावें एक आप के लिये एक मूसा के लिये और एक एलियाह के लिये . वह ३४ नहीं जानता था कि क्या कहता था। उस के यह कहते हुए एक मेघ ने आ उन्हें छा लिया और जब उन दोनों ने उस मेघ में प्रवेश किया ३५ तब वे डर गये। और उस मेघ से यह शब्द ३६ हुआ कि यह मेरा प्रिय पुत्र है उस की सुनो। यह शब्द होने के पीछे यीशु अकेला पाया गया और उन्हों ने इस को गुप्त रखा और जो देखा था उस की कोई बात उन दिनों में किसी से न कहा॥

३७ दूसरे दिन जब वे उस पर्व्वत से उतरे तब ३८ बहुत लोग उस से आ मिले। और देखो भीड़ में से एक मनुष्य ने पुकारके कहा हे गुरु मैं आप से बिन्ती करता हूं कि मेरे पुत्र पर दृष्टि कीजिये ३९ क्योंकि वह मेरा एकलौता है। और देखिये एक भूत उसे पकड़ता है और वह अचांचक चिल्लाता है और भूत उसे ऐसा मरोड़ता कि वह मुंह से फेन बहाता है और उसे चूर कर कठिन से ४० छोड़ता है। और मैं ने आप के शिष्यों से बिन्ती किई कि उसे निकालें परन्तु वे नहीं ४१ सके। यीशु ने उत्तर दिया कि हे अविश्वासी और हठीले लोगो मैं कब लों तुम्हारे संग रहूंगा और तुम्हारी सहूंगा . अपने पुत्र को ४२ यहां ले आ। वह आता ही था कि भूत ने उसे पटकके मरोड़ा परन्तु यीशु ने अशुद्ध भूत को डांटके लड़के को चंगा किया और उसे उस के ४३ पिता को सौंप दिया। तब सब लोग ईश्वर की महाशक्ति से अचंभित हुए॥

४४ जब समस्त लोग सब कामों से जो यीशु ने किये अचंभा करते थे तब उस ने अपने शिष्यों से कहा तुम इन बातों को अपने कानों में रखो क्योंकि मनुष्य का पुत्र मनुष्यों के हाथ में पकड़वाया जायगा। परन्तु उन्हों ने यह बात ४५ न समझी और वह उन से छिपी थी कि उन्हें बूझ न पड़े और वे इस बात के विषय में उस से पूछने को डरते थे॥

उन्हों में यह बिचार होने लगा कि हम ४६ में से बड़ा कौन है। यीशु ने उन के मन का ४७ बिचार जानके एक बालक को लेके अपने पास खड़ा किया। और उन से कहा जो कोई मेरे ४८ नाम से इस बालक को ग्रहण करे वह मुझे ग्रहण करता है और जो कोई मुझे ग्रहण करे वह मेरे भेजनेहारे को ग्रहण करता है . जो तुम सभों में अति छोटा है वही बड़ा होगा॥

तब योहन ने उत्तर दिया कि हे गुरु हम ने ४९ किसी मनुष्य को आप के नाम से भूतों को निकालते देखा और हम ने उसे बर्जा क्योंकि वह हमारे संग नहीं चलता है। यीशु ने उस से ५० कहा मत बर्जो क्योंकि जो हमारे बिरुद्ध नहीं है सो हमारी ओर है॥

जब उस के उठाये जाने के दिन पहुंचे तब ५१ उस ने यिरूशलीम जाने को अपना मन दृढ़ किया। और उस ने दूतों को अपने आगे भेजा ५२ और उन्हों ने जाके उस के लिये तैयारी करने को शोमिरोनियों के एक गांव में प्रवेश किया। परन्तु उन लोगों ने उसे ग्रहण न किया ५३ क्योंकि वह यिरूशलीम की ओर जाने का मुंह किये था। यह देखके उस के शिष्य याकूब और ५४ योहन बोले हे प्रभु आप की इच्छा होय तो हम आग के आकाश से गिरने और उन्हें नाश करने की आज्ञा देवें जैसा एलियाह ने भी किया। परन्तु उस ने पीछे फिरके उन्हें ५५ डांटके कहा क्या तुम नहीं जानते हो तुम कैसे आत्मा के हो। मनुष्य का पुत्र मनुष्यों के प्राण ५६ नाश करने को नहीं परन्तु बचाने को आया है . तब वे दूसरे गांव को चले गये॥

जब वे मार्ग में जाते थे तब किसी मनुष्य ने ५७ यीशु से कहा हे प्रभु जहां जहां आप जायें तहां मैं आप के पीछे चलूंगा। यीशु ने उस से ५८ कहा लोमड़ियों को मांदें और आकाश के पंछियों को बसेरे हैं परन्तु मनुष्य के पुत्र को सिर रखने का स्थान नहीं है। उस ने दूसरे से ५९ कहा मेरे पीछे आ . उस ने कहा हे प्रभु मुझे पहिले जाके अपने पिता को गाड़ने दीजिये। यीशु ने उस से कहा मृतकों को अपने मृतकों ६० को गाड़ने दे परन्तु तू जाके ईश्वर के राज्य की

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

६१ कथा सुना। दूसरे ने भी कहा हे प्रभु मैं आप के पीछे चलूंगा परन्तु पहले मुझे अपने ६२ घर के लोगों से बिदा होने दीजिये। यीशु ने उस से कहा अपना हाथ हल पर रखके जो कोई पीछे देखे सो ईश्वर के राज्य के योग्य नहीं है॥

## १०.

इस के पीछे प्रभु ने सत्तर और शिष्यों को भी ठहरा के उन्हें दो दो करके हर एक नगर और स्थान को जहां वह आप जाने पर था अपने आगे भेजा। २ और उस ने उन से कहा कटनी बहुत है परन्तु बनिहार थोड़े हैं इस लिये कटनी के स्वामी से बिन्ती करो कि वह अपनी कटनी में बनि- ३ हारों को भेजे। जाओ देखो मैं तुम्हें मेम्नों ४ की नाईं हुंड़ारों के बीच में भेजता हूं। न थैली न झोली न जूते ले जाओ और मार्ग में ५ किसी को नमस्कार मत करो। जिस किसी घर में तुम प्रवेश करो पहले कहो इस घर का ६ कल्याण होय। यदि वहां कोई कल्याण के योग्य हो तो तुम्हारा कल्याण उस पर ठहरेगा नहीं ७ तो तुम्हारे पास फिर आवेगा। जो कुछ उन्हों के यहां मिले सोई खाते और पीते हुए उसी घर में रहो क्योंकि बनिहार अपनी बनि के ८ योग्य है. घर घर मत फिरो। जिस किसी नगर में तुम प्रवेश करो और लोग तुम्हें ग्रहण करें वहां जो कुछ तुम्हारे आगे रखा जाय सो ९ खाओ। और उस में के रोगियों को चंगा करो और लोगों से कहो ईश्वर का राज्य तुम्हारे १० निकट पहुंचा है। परन्तु जिस किसी नगर में प्रवेश करो और लोग तुम्हें ग्रहण न करें ११ उन की सड़कों पर जाके कहो। तुम्हारे नगर की धूल भी जो हमों पर लगी है हम तुम्हारे आगे पोंछ डालते हैं तौभी यह जानो कि ईश्वर का राज्य तुम्हारे निकट पहुंचा है। १२ मैं तुम से कहता हूं कि उस दिन में उस नगर की दशा से सदोम की दशा सहने योग्य होगी॥

१३ हाय तू कोराजीन. हाय तू बैतसैदा. जो आश्चर्य कर्म्म तुम्हों में किये गये हैं सो यदि सोर और सीदोन में किये जाते तो बहुत दिन बीते होते कि वे टाट पहिने राख में बैठके पश्चा- १४ त्ताप करते। परन्तु बिचार के दिन में तुम्हारी दशा से सोर और सीदोन की दशा सहने योग्य १५ होगी। और हे कफर्नाहुम जो स्वर्ग लों ऊंचा किया गया है तू नरक लों नीचा किया जायगा। जो तुम्हारी सुनता है सो मेरी सुनता है और १६ जो तुम्हें तुच्छ जानता है सो मुझे तुच्छ जानता है और जो मुझे तुच्छ जानता है सो मेरे भेजने- हारे को तुछ जानता है॥

तब वे सत्तर शिष्य आनन्द से फिर आके १७ बोले हे प्रभु आप के नाम से भूत भी हमारे वश में हैं। उस ने उन से कहा मैं ने शैतान १८ को बिजली की नाईं स्वर्ग से गिरते देखा। देखो मैं तुम्हें सांपों और बिच्छूओं को रौंदने १९ का और शत्रु के सारे पराक्रम पर सामर्थ्य देता हूं और किसी बस्तु से तुम्हें कुछ हानि न होगी। तौभी इस में आनन्द मत करो कि २० भूत तुम्हारे बश में हैं परन्तु इसी में आनन्द करो कि तुम्हारे नाम स्वर्ग में लिखे हुए हैं। उसी घड़ी यीशु आत्मा में आनन्दित हुआ २१ और कहा हे पिता स्वर्ग और पृथिवी के प्रभु मैं तेरा धन्य मानता हूं कि तू ने इन बातों को ज्ञानवानों और बुद्धिमानों से गुप्त रखा है और उन्हें बालकों पर प्रगट किया है. हां हे पिता क्योंकि तेरी दृष्टि में यही अच्छा लगा। मेरे २२ पिता ने मुझे सब कुछ सौंपा है और पुत्र कौन है सो कोई नहीं जानता केवल पिता और पिता कौन है सो कोई नहीं जानता केवल पुत्र और वही जिस पर पुत्र उसे प्रगट किया चाहे। तब उस ने अपने शिष्यों की ओर फिर २३ के निराले में कहा जो तुम देखते हो उसे जो नेत्र देखें सो धन्य हैं। क्योंकि मैं तुम से कहता २४ हूं कि जो तुम देखते हो उस को बहुतेरे भवि- ष्यद्वक्ताओं और राजाओं ने देखने चाहा पर न देखा और जो तुम सुनते हो उस को सुनने चाहा पर न सुना॥

देखो किसी व्यवस्थापक ने उठके उस की २५ परीक्षा करने को कहा हे गुरु कौन काम करने से मैं अनन्तजीवन का अधिकारी हूंगा। उस २६ ने उस से कहा व्यवस्था में क्या लिखा है. तू कैसे पढ़ता है। उस ने उत्तर दिया कि तू पर- २७ मेश्वर अपने ईश्वर को अपने सारे मन से और अपने सारे प्राण से और अपनी सारी शक्ति से और अपनी सारी बुद्धि से प्रेम कर और अपने पड़ोसी को अपने समान प्रेम कर। यीशु २८ ने उस से कहा तू ने ठीक उत्तर दिया है. यह कर तो तू जीयेगा। परन्तु उस ने अपने २९ तई धर्मी ठहराने की इच्छा कर यीशु से

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३० कहा मेरा पड़ोसी कौन है । यीशु ने उत्तर दिया कि एक मनुष्य यिरूशलीम से यिरीहो को जाते हुए डाकूओं के हाथ में पड़ा जिन्हों ने उस के वस्त्र उतार लिये और उसे घायल कर
३१ अधमूआ छोड़के चले गये । संयोग से कोई याजक उस मार्ग से जाता था परन्तु उसे देखके
३२ साम्हने से होके चला गया । इसी रीति से एक लेवीय भी जब उस स्थान पर पहुंचा तब आके उसे देखा और साम्हने से होके चला गया ।
३३ परन्तु एक शोमिरोनी पथिक उस स्थान पर
३४ आया और उसे देख के दया किई और उस पास जाके उस के घाओं पर तेल और दाख-रस ढालके पट्टियां बांधीं और उसे अपने ही पशु पर बैठाके सराय में लाके उस की सेवा
३५ किई । बिहान हुए उस ने बाहर आ दो सूकी किनालके भठियारे को दिई और उस से कहा उस मनुष्य की सेवा कर और जो कुछ तेरा और लगेगा सो मैं जब फिर आऊंगा तब तुझे
३६ भर देऊंगा । सो तू क्या समझता है जो डाकूओं के हाथ में पड़ा उस का पड़ोसी इन तीनों में
३७ से कौन था । व्यवस्थापक ने कहा वह जिस ने उस पर दया किई . तब यीशु ने उस से कहा जा तू भी वैसा ही कर ॥

३८ उन्हों के जाते हुए उस ने किसी गांव में प्रवेश किया और मर्था नाम एक स्त्री ने अपने
३९ घर में उस को पहुंनाई किई । उस को मरियम नाम एक बहिन थी जो यीशु के चरणों के पास
४० बैठके उस का वचन सुनती थी । परन्तु मर्था बहुत सेवकाई में बझी हुई थी और वह निकट आके बोली हे प्रभु क्या आप को सोच नहीं है कि मेरी बहिन ने मुझे अकेली सेवा करने को छोड़ी है . इस लिये उसे आज्ञा दीजिये कि
४१ मेरी सहायता करे । यीशु ने उस को उत्तर दिया हे मर्था हे मर्था तू बहुत बातों के लिये
४२ चिन्ता करती और घबराती है । परन्तु एक बात आवश्यक है . और मरियम ने उस उत्तम भाग को चुना है जो उस से नहीं लिया जायगा ॥

**११. जब** यीशु एक स्थान में प्रार्थना करता था ज्यों उस ने समाप्ति किई त्यों उस के शिष्यों में से एक ने उस से कहा हे प्रभु जैसे योहन ने अपने शिष्यों को सिखाया तैसे आप हमें प्रार्थना करने को
२ सिखाइये । उस ने उन से कहा जब तुम प्रार्थना करो तब कहो हे हमारे स्वर्गबासी पिता तेरा नाम पवित्र किया जाय तेरा राज्य आवे तेरी इच्छा जैसे स्वर्ग में वैसे पृथिवी पर पूरी होय ।
३ हमारी दिन भर की रोटी प्रतिदिन हमें दे ।
४ और हमारे पापों को क्षमा कर क्योंकि हम भी अपने हर एक ऋणी को क्षमा करते हैं और हमें परीक्षा में मत डाल परन्तु दुष्ट से बचा ॥

५ और उस ने उन से कहा तुम में से कौन है कि उस का एक मित्र होय और वह आधी रात को उस पास जाके उस से कहे कि हे मित्र
६ मुझे तीन रोटी उधार दीजिये । क्योंकि एक पथिक मेरा मित्र मुझ पास आया है और उस
७ के आगे रखने को मेरे पास कुछ नहीं है । और वह भीतर से उत्तर देवे कि मुझे दुःख न देना अब तो द्वार मूंदा गया है और मेरे बालक मेरे संग सोये हुए हैं मैं उठके तुझे नहीं दे सकता
८ हूं । मैं तुम से कहता हूं जो वह इस लिये नहीं उसे उठके देगा कि उस का मित्र है तौभी उस के लाज छोड़के मांगने के कारण उठके उस को
९ जितना कुछ आवश्यक हो उतना देगा । और मैं तुम्हों से कहता हूं कि मांगो तो तुम्हें दिया जायगा ढूंढ़ो तो तुम पाओगे खटखटाओ तो
१० तुम्हारे लिये खोला जायगा । क्योंकि जो कोई मांगता है उसे मिलता है और जो ढूंढ़ता है सो पाता है और जो खटखटाता है उस के
११ लिये खोला जायागा । तुम में से कौन पिता होगा जिस से पुत्र रोटी मांगे क्या वह उस को पत्थर देगा . और जो वह मछली मांगे तो क्या वह मछली की सन्ती उस को सांप देगा ।
१२ अथवा जो वह अंडा मांगे तो क्या वह उस
१३ को बिच्छू देगा । सो यदि तुम बुरे होके अपने लड़कों को अच्छे दान देने जानते हो तो कितना अधिक करके स्वर्गीय पिता उन्हों को जो उस से मांगते है पवित्र आत्मा देगा ॥

१४ यीशु एक भूत को जो गूंगा था निकालता था . जब भूत निकल गया तब वह गूंगा बोलने
१५ लगा और लोगों ने अचंभा किया । परन्तु उन में से कोई कोई बोले यह तो बालजिबूल नाम भूतों के प्रधान की सहायता से भूतों को
१६ निकालता है । औरों ने उस की परीक्षा करने को उस से आकाश का एक चिन्ह
१७ मांगा । पर उस ने उन के मन की बातें जानके उन से कहा जिस जिस राज्य में फूट पड़ी है वह राज्य उजड़ जाता है और घर से

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


१८ घर जो बिगड़ता है सो नाश होता है। और यदि शैतान में भी फूट पड़ी है तो उस का राज्य क्योंकर ठहरेगा. तुम लोग तो कहते हो कि मैं बालजिबूल की सहायता से भूतों को १९ निकालता हूं। पर यदि मैं बालजिबूल की सहायता से भूतों को निकालता हूं तो तुम्हारे सन्तान किस की सहायता से निकालते हैं. इस २० लिये वे तुम्हारे न्याय करनेहारे होंगे। परन्तु जो मैं ईश्वर की उंगली से भूतों को निकालता हूं तो अवश्य ईश्वर का राज्य तुम्हारे पास २१ पहुंच चुका है। जब हथियार बांधे हुए बलवन्त अपने घर की रखवाली करता है तब उस २२ की संपत्ति कुशल से रहती है। परन्तु जब वह जो उस से अधिक बलबन्त है उस पर आ पहुंचकर उसे जीतता है तब उस के संपूर्ण हथियार जिन पर वह भरोसा रखता था छीन लेता और उस का लूटा हुआ धन बांटता है। २३ जो मेरे संग नहीं है सो मेरे बिरुद्ध है और जो मेरे संग नहीं बटोरता सो बिथराता है॥

२४ जब अशुद्ध भूत मनुष्य से निकल जाता है तब सूखे स्थानों में बिश्राम ढूंढ़ता फिरता है परन्तु जब नहीं पाता तब कहता है कि मैं अपने घर में जहां से निकला फिर जाऊंगा। २५ और वह आके उसे झाड़ा बुहारा सुथरा पाता २६ है। तब वह जाके अपने से अधिक दुष्ट सात और भूतों को ले आता है और वे भीतर पैठके वहां बास करते हैं और उस मनुष्य की पिछली दशा पहिली से बुरी होती है॥

२७ वह यह बातें कहता ही था कि भीड़ में से किसी स्त्री ने ऊंचे शब्द से उस से कहा धन्य वह गर्भ जिस ने तुझे धारण किया और वे २८ स्तन जो तू ने पिये। उस ने कहा हां पर वेही धन्य हैं जो ईश्वर का बचन सुनके पालन करते हैं॥

२९ जब बहुत लोगों की भीड़ इकट्ठी होने लगी तब वह कहने लगा कि इस समय के लोग दुष्ट है. वे चिन्ह ढूंढ़ते हैं परन्तु कोई चिन्ह उन को नहीं दिया जायगा केवल यूनस भविष्यद्वक्ता ३० का चिन्ह। जैसा यूनस निनिबीय लोगों के लिये चिन्ह था वैसा ही मनुष्य का पुत्र इस ३१ समय के लोगों के लिये होगा। दक्षिण की राणी बिचार के दिन में इस समय के मनुष्यों के संग उठके उन्हें दोषी ठहरावेगी क्योंकि वह सुलेमान का ज्ञान सुनने को पृथिवी के अन्त से आई और देखो यहां एक है जो सुलेमान से भी बड़ा है। निनिवी के लोग बिचार के दिन ३२ में इस समय के लोगों ने संग खड़े हो उन्हें दोषी ठहरावेंगे क्योंकि उन्हों ने यूनस का उपदेश सुनके पश्चात्ताप किया और देखो यहां एक है जो यूनस से भी बड़ा है॥

कोई मनुष्य दीपक को बारके गुप्त में अथवा ३३ बर्त्तन के नीचे नहीं रखता है परन्तु दीवट पर कि जो भीतर आवें सो उजियाला देखें। शरीर ३४ का दीपक आंख है इस लिये जब तेरी आंख निर्मल है तब तेरा सकल शरीर भी उजियाला है परन्तु जब वह बुरी है तब तेरा शरीर भी अंधियारा है। सो देख लो कि जो ज्योति तुझ ३५ में है सो अंधकार न होवे। यदि तेरा सकल ३६ शरीर उजियाला हो और उस का कोई अंश अंधियारा न हो तो जैसा कि जब दीपक अपनी चमक से तुझे ज्योति देवे तैसा ही वह सब प्रकाशमान होगा॥

जब यीशु बात करता था तब किसी फरीशी ने ३७ उस से बिन्ती किई कि मेरे यहां भोजन कीजिये और वह भीतर जाके भोजन पर बैठा। फरीशी ३८ ने जब देखा कि उस ने भोजन के पहिले नहीं धोया तब अचंभा किया। प्रभु ने उस से कहा ३९ अब तुम फरीशी लोग कटोरे और थाल को बाहर बाहर शुद्ध करते हो परन्तु तुम्हारा अन्तर अंधेर और दुष्टता से भरा है। हे निर्बुद्धि लोगो जिस ४० ने बाहर को बनाया क्या उस ने भीतर को भी नहीं बनाया। परन्तु भीतरवाली वस्तुओं ४१ को दान करो तो देखो तुम्हारे लिये सब कुछ शुद्ध है। परन्तु हाय तुम फरीशियो तुम पोदीने ४२ और आरूदे का और सब भांति के सागपात का दसवां अंश देते हो परन्तु न्याय को और ईश्वर के प्रेम को उल्लंघन करते हो. उन्हें करना और उन्हें न छोड़ना उचित था। हाय ४३ तुम फरीशियो तुम्हें सभा के घरों में ऊंचे आसन और बाजारों में नमस्कार प्रिय लगते हैं। हाय तुम कपटी अध्यापको और फरीशियो ४४ तुम उन कबरों के समान हो जो दिखाई नहीं देतीं और मनुष्य जो उन के ऊपर से चलते हैं नहीं जानते हैं॥

तब व्यवस्थापकों में से किसी ने उस को ४५ उत्तर दिया कि हे गुरु यह बातें कहने से आप हमों की भी निन्दा करते हैं। उस ने कहा हाय ४६ तुम व्यवस्थापको भी तुम बोझे जिन को उठाना

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



कठिन है मनुष्यों पर लादते हो परन्तु तुम आप उन बोझों को अपनी एक उंगली से नहीं छूते हो।
४७ हाय तुम लोग तुम भविष्यद्वक्ताओं की कबरें
४८ बनाते हो जिन्हें तुम्हारे पितरों ने मार डाला। सो तुम अपने पितरों के कामों पर साक्षी देते हो और उन में सम्मति देते हो क्योंकि उन्हों ने तो उन्हें मार डाला और तुम उन की कबरें
४९ बनाते हो। इस लिये ईश्वर के ज्ञान ने कहा है कि मैं उन्हों के पास भविष्यद्वक्ताओं और प्रेरितों को भेजूंगा और वे उस में से कितनों
५० को मार डालेंगे और सतावेंगे। कि हाबिल के लोहू से लेके जिखरियाह के लोहू तक जो वेदी और मन्दिर के बीच में घात किया गया जितने भविष्यद्वक्ताओं का लोहू जगत की उत्पत्ति से बहाया जाता है सब का लेखा इस समय के
५१ लोगों से लिया जाय। हां मैं तुम से कहता हूं उस का लेखा इसी समय के लोगों से लिया
५२ जायगा। हाय तुम व्यवस्थापको तुम ने ज्ञान की कुंजी ले लिई है . तुम ने आप ही प्रवेश नहीं किया है और प्रवेश करनेहारों को बर्जा है॥

५३ जब वह उन्हों से यह बातें कहता था तब अध्यापक और फरीशी लोग निपट बैर करने और बहुत बातों के विषय में उसे कहवाने
५४ लगे। और दांव ताकते हुए उस के मुंह से कुछ पकड़ने चाहते थे कि उस पर दोष लगावें॥

१२. उस समय में सहस्रों लोग इकट्ठे हुए यहां लों कि एक दूसरे पर गिरे पड़ते थे इस पर यीशु अपने शिष्यों से पहिले कहने लगा कि फरीशियों के खमीर
२ से अर्थात कपट से चौकस रहो। कुछ छिपा नहीं है जो प्रगट न किया जायगा और न कुछ
३ गुप्त है जो जाना न जायगा। इस लिये जो कुछ तुम ने अंधियारे में कहा है सो उजियाले में सुना जायगा और जो तुम ने कोठरियों में कानों में कहा है सो कोठों पर से प्रचार किया
४ जायगा। मैं तुम्हों से जो मेरे मित्र हो कहता हूं कि जो शरीर को मार डालते हैं परन्तु उस के पीछे और कुछ नहीं कर सकते हैं उन से
५ मत डरो। मैं तुम्हें बताऊंगा तुम किस से डरो . घात करने के पीछे नरक में डालने का जिस को अधिकार है उसी से डरो . हां मैं तुम
६ से कहता हूं उसी से डरो। क्या दो पैसे में पांच गौरया नहीं बिकतीं तौभी ईश्वर उन में
७ से एक को भी नहीं भूलता है। परन्तु तुम्हारे सिर के बाल भी सब गिने हुए हैं इस लिये मत डरो तुम बहुत गौरैयाओं से अधिक मोल के
८ हो। मैं तुम से कहता हूं जो कोई मनुष्यों के आगे मुझे मान लेवे उसे मनुष्य का पुत्र भी
९ ईश्वर के दूतों के आगे मान लेगा। परन्तु जो मनुष्यों के आगे मुझे नकारे सो ईश्वर
१० के दूतों के आगे नकारा जायगा। जो कोई मनुष्य के पुत्र के बिरोध में बात कहे वह उस के लिये क्षमा किई जायगी परन्तु जो पवित्र आत्मा की निन्दा करे वह उस के लिये
११ नहीं क्षमा किई जायगी। जब लोग तुम्हें सभाओं और अध्यक्षों और अधिकारियों के आगे ले जावें तब किस रीति से अथवा क्या उत्तर देओगे अथवा क्या कहोगे इस की चिन्ता
१२ मत करो। क्योंकि जो कुछ कहना उचित्त होगा सो पवित्र आत्मा उसी घड़ी तुम्हें सिखावेगा॥

१३ भीड़ में से किसी ने उस से कहा हे गुरु मेरे भाई से कहिये कि पिता का धन मेरे
१४ संग बांट लेवे। उस ने उस से कहा हे मनुष्य किस ने मुझे तुम्हों पर न्यायी अथवा बांटने
१५ हारा ठहराया। और उस ने लोगों से कहा देखो लोभ से बचे रहो क्योंकि किसी को धन बहुत होय तौभी उस का जीवन उस के धन
१६ से नहीं है। उस ने उन्हों से एक दृष्टान्त भी कहा कि किसी धनवान मनुष्य की भूमि में
१७ बहुत कुछ उपजा। तब वह अपने मन में बिचार करने लगा कि मैं क्या करूं क्योंकि मुझ को अपना अन्न रखने का स्थान नहीं है।
१८ और उस ने कहा मैं यही करूंगा मैं अपनी बखारियां तोड़के बड़ी बड़ी बनाऊंगा और वहां अपना सब अन्न और अपनी संपत्ति
१९ रखूंगा। और मैं अपने मन से कहूंगा हे मन तेरे पास बहुत बरसों के लिये बहुत संपत्ति रखी हुई है बिश्राम कर खा पी सुख
२० से रह। परन्तु ईश्वर ने उस से कहा हे मूर्ख इसी रात तेरा प्राण तुझ से ले लिया जायगा तब जो कुछ तू ने इकट्ठा किया है सो
२१ किस का होगा। जो अपने लिये धन बटोरता है और ईश्वर की ओर धनी नहीं है सो ऐसा ही है॥

२२ फिर उस ने अपने शिष्यों से कहा इस लिये

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

मैं तुम से कहता हूं अपने प्राण के लिये चिन्ता मत करो कि हम क्या खायेंगे न शरीर के लिये कि क्या पहिरेंगे। २३ भोजन से प्राण और वस्त्र से शरीर बड़ा है। २४ कौवों को देख लो. वे न बोते हैं न लवते हैं उन को न भंडार न खत्ता है तौभी ईश्वर उन को पालता है. तुम पंछियों से कितने बड़े हो। २५ तुम में से कौन मनुष्य चिन्ता करने से अपनी आयु की दौड़ को एक हाथ भी बढ़ा सकता है। २६ सो यदि तुम अति छोटा काम भी नहीं कर सकते हो तो और बातों के लिये क्यों चिन्ता करते हो। २७ सोसन फूलों को देख लो वे कैसे बढ़ते हैं. वे न परिश्रम करते हैं न कातते हैं परन्तु मैं तुम से कहता हूं कि सुलेमान भी अपने सारे बिभव में उन में से एक के तुल्य बिभूषित न था। २८ यदि ईश्वर घास को जो आज खेत में है और कल चूल्हे में झोंकी जायगी ऐसी बिभूषित करता है तो हे अल्पबिश्वासियो कितना अधिक करके वह तुम्हें पहिरावेगा। २९ तुम यह खोज मत करो कि हम क्या खायेंगे अथवा क्या पीयेंगे और न संदेह करो। ३० जगत के देवपूजक लोग इन सब बस्तुओं का खोज करते हैं और तुम्हारा पिता जानता है कि तुम्हें इन बस्तुओं का प्रयोजन है। ३१ परन्तु ईश्वर के राज्य का खोज करो तब यह सब बस्तु भी तुम्हें दिई जायेंगीं। ३२ हे छोटे झुण्ड मत डरो क्योंकि तुम्हारे पिता को तुम्हें राज्य देने में प्रसन्नता है। ३३ अपनी संपत्ति बेचके दान करो. अजर थैलियां और अक्षय धन अपने लिये स्वर्ग में इकट्ठा करो जहां चोर नहीं पहुंचता है और न कीड़ा बिगाड़ता है। ३४ क्योंकि जहां तुम्हारा धन है तहां तुम्हारा मन भी लगा रहेगा॥

३५ तुम्हारी कमरें बंधी और दीपक जलते रहें। ३६ और तुम उन मनुष्यों के समान होओ जो अपने स्वामी की बाट देखते हैं कि वह बिवाह से कब लौटेगा इस लिये कि जब वह आके द्वार खटखटावे तब वे उस के लिये तुरन्त खोलें। ३७ वे दास धन्य हैं जिन्हें स्वामी आके जागते पावे मैं तुम से सच कहता हूं वह कमर बांधके उन्हें भोजन पर बैठावेगा और आके उन की सेवा करेगा। ३८ जो वह दूसरे पहर आवे अथवा तीसरे पहर आवे और ऐसा ही पावे तो वे दास धन्य हैं। ३९ तुम यह जानते हो कि यदि घर का स्वामी जानता चोर किस घड़ी आवेगा तो वह जागता रहता और अपने घर में सेंध पड़ने न देता। ४० इस लिये तुम भी तैयार रहो क्योंकि जिस घड़ी का अनुमान तुम नहीं करते हो उसी घड़ी मनुष्य का पुत्र आवेगा। ४१ तब पितर ने उस से कहा हे प्रभु क्या आप हमों से अथवा सब लोगों से भी यह दृष्टान्त कहते हैं। ४२ प्रभु ने कहा वह बिश्वास योग्य और बुद्धिमान भंडारी कौन है जिसे स्वामी अपने परिवार पर प्रधान करेगा कि समय में उन्हें सीधा देवे। ४३ वह दास धन्य है जिसे उस का स्वामी आके ऐसा करते पावे। ४४ मैं तुम से सच कहता हूं वह उसे अपनी सब संपत्ति पर प्रधान करेगा। ४५ परन्तु जो वह दास अपने मन में कहे कि मेरा स्वामी आने में बिलम्ब करता है और दासों और दासियों को मारने लगे और खाने पीने और मतवाला होने लगे। ४६ तो जिस दिन वह बाट जोहता न रहे और जिस घड़ी का वह अनुमान न करे उसी में उस दास का स्वामी आवेगा और उस को बड़ी ताड़ना देके अबिश्वासियों के संग उस का अंश देगा। ४७ वह दास जो अपने स्वामी की इच्छा जानता था परन्तु तैयार न रहा और उस की इच्छा के समान न किया बहुत सी मार खायगा परन्तु जो नहीं जानता था और मार खाने के योग्य काम किया सो थोड़ी सी मार खायगा। ४८ और जिस किसी को बहुत दिया गया है उस से बहुत मांगा जायगा और जिस को लोगों ने बहुत सौंपा है उस से वे अधिक मांगेंगे॥

४९ मैं पृथिवी पर आग लगाने आया हूं और मैं क्या चाहता हूं केवल यह कि अभी सुलग जाती। ५० मुझे एक बपतिसमा लेना है और जब लों वह संपूर्ण न होय तब लों मैं कैसे सकेते में हूं। ५१ क्या तुम समझते हो कि मैं पृथिवी पर मिलाप करवाने आया हूं. मैं तुम से कहता हूं सो नहीं परन्तु फूट। ५२ क्योंकि अब से एक घर में पांच जन अलग अलग होंगे तीन दो के बिरुद्ध और दो तीन के बिरुद्ध। ५३ पिता पुत्र के बिरुद्ध और पुत्र पिता के बिरुद्ध मां बेटी के बिरुद्ध और बेटी मां के बिरुद्ध सास अपनी पतोहू के बिरुद्ध और पतोहू अपनी सास के बिरुद्ध अलग अलग होंगे॥

५४ और भी उस ने लोगों से कहा जब तुम मेघ को पच्छिम से उठते देखते हो तब तुरन्त कहते हो कि झड़ी आती है और ऐसा होता

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

५५ है। और जब दक्षिण की बयार चलते देखते हो तब कहते हो कि घाम होगा और वह भी ५६ होता है। हे कपटियो तुम धरती और आकाश का रूप चीन्ह सकते हो परन्तु इस ५७ समय को क्योंकर नहीं चीन्हते हो। और जो उचित है उस को तुम आप ही से क्यों नहीं ५८ बिचार करते हो। जब तू अपने मुद्दई के संग अध्यक्ष के पास जाता है मार्ग ही में उस से छूटने का यत्न कर ऐसा न हो कि वह तुझे न्यायी के पास खींच ले जाय और न्यायी तुझे प्यादे को सोंपे और प्यादा तुझे बन्दीगृह ५९ में डाले। मैं तुझ से कहता हूं कि जब लों तू कौड़ी कौड़ी भर न देवे तब लों वहां से छूटने न पावेगा॥

**१३. उस** समय में कितने लोग आ पहुंचे और उन गालीलियों के विषय में जिन का लोहू पिलात ने उन के बलिदानों के संग मिलाया था यीशु से बात करने लगे। २ उस ने उन्हें उत्तर दिया क्या तुम समझते हो कि ये गालीली लोग सब गालीलियों से अधिक ३ पापी थे कि उन्हों पर ऐसी बिपत्ति पड़ी। मैं तुम से कहता हूं सो नहीं परन्तु जो तुम पश्चात्ताप न करो तो तुम सब उसी रीति से ४ नष्ट होगे। अथवा क्या तुम समझते हो कि वे अठारह जन जिन्हों पर शीलोह में गुम्मट गिर पड़ा और उन्हें नाश किया सब मनुष्यों से जो यिरूशलीम में रहते थे अधिक अपराधी थे। ५ मैं तुम से कहता हूं सो नहीं परन्तु जो तुम पश्चात्ताप न करो तो तुम सब उसी रीति से नष्ट होगे॥

६ उस ने यह दृष्टान्त भी कहा कि किसी मनुष्य की दाख की बारी में एक गूलर का वृक्ष लगाया गया था और उस ने आके उस में ७ फल ढूंढ़ा पर न पाया। तब उस ने माली से कहा देख मैं तीन बरस से आके इस गूलर के वृक्ष में फल ढूंढ़ता हूं पर नहीं पाता हूं. उसे काट डाल वह भूमि को क्यों निकम्मी करता ८ है। माली ने उस को उत्तर दिया कि हे स्वामी उस को इस बरस भी रहने दीजिये जब लों मैं उस का थाला खोदके खाद भरूं। ९ तब जो उस में फल लगे तो भला. नहीं तो पीछे उसे कटवा डालिये॥

१० बिश्राम के दिन यीशु एक सभा के घर में उपदेश करता था। और देखो एक स्त्री थी ११ जिसे अठारह बरस से एक दुर्बल करनेवाला भूत लगा था और वह कुबड़ी थी और किसी रीती से अपने को सीधी न कर सकती थी। १२ यीशु ने उसे देखके अपने पास बुलाया और उस से कहा हे नारी तू अपनी दुर्बलता से छुड़ाई गई है। १३ तब उस ने उस पर हाथ रखा और वह तुरन्त सीधी हुई और ईश्वर की स्तुति करने लगी। १४ परन्तु यीशु ने बिश्राम के दिन में चंगा किया इस से सभा का अध्यक्ष रिसियाने लगा और उत्तर दे लोगों से कहा छः दिन हैं जिन में काम करना उचित है सो उन दिनों में आके चंगे किये जाओ और बिश्राम के दिन में नहीं। १५ प्रभु ने उस को उत्तर दिया कि हे कपटी क्या बिश्राम के दिन तुम्हों में से हर एक अपने बैल अथवा गदहे को थान से खोलके जल पिलाने को नहीं ले जाता। १६ और क्या उचित न था कि यह स्त्री जो इब्राहीम की पुत्री है जिसे शैतान ने देखो अठारह बरस से बांध रखा था बिश्राम के दिन में इस बंधन से खोली जाय। १७ जब उस ने यह बातें कहीं तब उस के सब बिरोधी लज्जित हुए और समस्त लोग सब प्रताप के कर्म्मों के लिये जो वह करता था आनन्दित हुए॥

१८ फिर उस ने कहा ईश्वर का राज्य किस के समान है और मैं उस की उपमा किस से देऊंगा। १९ वह राई के एक दाने की नाईं है जिसे किसी मनुष्य ने लेके अपनी बारी में बोया और वह बढ़ा और बड़ा पेड़ हो गया और आकाश के पंछियों ने उस की डालियों पर बसेरा किया। २० उस ने फिर कहा मैं ईश्वर के राज्य की उपमा किस से देऊंगा। २१ वह खमीर की नाईं है जिस को किसी स्त्री ने लेके तीन पसेरी आटे में छिपा रखा यहां लों कि सब खमीर हो गया॥

२२ वह उपदेश करता हुआ नगर नगर और गांव गांव होके यिरूशलीम की ओर जाता था। २३ तब किसी ने उस से कहा हे प्रभु क्या त्राण पानेहारे थोड़े हैं। २४ उस ने उन्हों से कहा सकेत फाटक से प्रवेश करने को साहस करो क्योंकि मैं तुम से कहता हूं कि बहुत लोग प्रवेश करने चाहेंगे और नहीं सकेंगे। २५ जब घर का स्वामी उठके द्वार मूंद चुकेगा और तुम बाहर खड़े हुए द्वार खटखटाने लगोगे

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

और कहोगे हे प्रभु हे प्रभु हमारे लिये खोलिये और वह तुम्हें उत्तर देगा मैं तुम्हें नहीं जानता २६ हूं तुम कहां के हो। तब तुम कहने लगोगे कि हम लोग आप के साम्ने खाते औ पीते थे और २७ आप ने हमारी सड़कों में उपदेश किया। परन्तु वह कहेगा मैं तुम से कहता हूं मैं तुम्हें नहीं जानता हूं तुम कहां के हो. हे कुकर्म्म करने २८ हारो तुम सब मुझ से दूर होओ। वहां रोना और दांत पीसना होगा कि उस समय तुम इब्राहीम और इसहाक और याकूब और सब भविष्यद्वक्ताओं को ईश्वर के राज्य में बैठे हुए और अपने को बाहर निकाले हुए देखोगे। २९ और लोग पूर्ब्ब और पश्चिम और उत्तर और ३० दक्षिण से आके ईश्वर के राज्य में बैठेंगे। और देखो कितने पिछले हैं जो अगले होंगे और कितने अगले हैं जो पिछले होंगे॥

३१ उसी दिन कितने फरीशियों ने आके उस से कहा यहां से निकलके चला जा क्योंकि हेरोद ३२ तुझे मार डालने चाहता है। उस ने उन से कहा जाके उस लोमड़ी से कहो कि देखो मैं आज और कल भूतों को निकालता और रोगियों को चंगा करता हूं और तीसरे दिन सिद्ध हूंगा। ३३ तौभी आज और कल और परसों फिरना मुझे अवश्य है क्योंकि हो नहीं सकता कि कोई भविष्यद्वक्ता यिरूशलीम के बाहर नाश किया ३४ जाय। हे यिरूशलीम यिरूशलीम जो भविष्यद्वक्ताओं को मार डालती है और जो तेरे पास भेजे गये हैं उन्हें पत्थरवाह करती है जैसे मुर्गी अपने बच्चों को पंखों के नीचे इकट्ठे करती है वैसे ही मैं ने कितनी बेर तेरे बालकों को इकट्ठे करने की इच्छा किई परन्तु तुम ने न चाहा। ३५ देखो तुम्हारा घर तुम्हारे लिये उजाड़ छोड़ा जाता है और मैं तुम से सच कहता हूं जिस समय में तुम कहोगे धन्य वह जो परमेश्वर के नाम से आता है वह समय जब लों न आवे तब लों तुम मुझे फिर न देखोगे॥

## १४.

जब यीशु बिश्राम के दिन प्रधान फरीशियों में से किसी के घर में रोटी खाने गया तब वे उस को ताकते २ थे। और देखो एक मनुष्य उस के साम्हने ३ था जिसे जलंधर रोग था। इस पर यीशु ने व्यवस्थापकों और फरीशियों से कहा क्या बिश्राम के दिन में चंगा करना उचित है. ४ परन्तु वे चुप रहे। तब उस ने उस मनुष्य को लेके चंगा करके बिदा किया। ५ और उन्हें उत्तर दिया कि तुम में से किस का गदहा अथवा बैल कूंए में गिरेगा और वह तुरन्त बिश्राम के दिन ६ में उसे न निकालेगा। वे उस को इन बातों का उत्तर नहीं दे सके॥

७ जब उस ने देखा कि नेवतहरी लोग क्योंकर ऊंचे ऊंचे स्थान चुन लेते हैं तब एक दृष्टान्त दे ८ उन्हों से कहा। जब कोई तुझे बिवाह के भोज में बुलावे तब ऊंचे स्थान में मत बैठ ऐसा न हो कि उस ने तुझे से अधिक आदर के योग्य ९ किसी को बुलाया हो। और जिस ने तुझे और उसे नेवता दिया सो आके तुझ से कहे कि इस मनुष्य को स्थान दीजिये और तब तू लज्जित १० हो सब से नीचा स्थान लेने लगे। परन्तु जब तू बुलाया जाय तब सब से नीचे स्थान में जाके बैठ इस लिये कि जब वह जिस ने तुझे नेवता दिया है आवे तब तुझ से कहे हे मित्र और ऊपर आइये. तब तेरे संग बैठनेहारों के ११ साम्ने तेरा आदर होगा। क्योंकि जो कोई अपने को ऊंचा करे सो नीचा किया जायगा और जो अपने को नीचा करे सो ऊंचा किया जायगा॥

१२ तब जिस ने उसे नेवता दिया था उस ने उस से भी कहा जब तू दिन का अथवा रात का भोजन बनावे तब अपने मित्रों वा अपने भाइयों वा अपने कुटुम्बों वा धनवान पड़ोसियों को मत बुला ऐसा न हो कि वे भी इस के बदले तुझे नेवता देवें और यही तेरा प्रतिफल होय। १३ परन्तु जब तू भोज करे तब कंगालों टुण्डों १४ लंगड़ों और अंधों को बुला। और तू धन्य होगा क्योंकि वे तुझे प्रतिफल नहीं दे सकते हैं परन्तु धर्म्मियों के जी उठने पर प्रतिफल तुझ को दिया जायगा॥

१५ उस के संग बैठनेहारों में से एक ने यह बातें सुनके उस से कहा धन्य वह जो ईश्वर के १६ राज्य में रोटी खायगा। उस ने उस से कहा किसी मनुष्य ने बड़ी बियारी बनाई और बहुतों को १७ बुलाया। बियारी के समय में उस ने अपने दास के हाथ नेवतहरियों को कहला भेजा कि १८ आओ सब कुछ अब तैयार है। परन्तु वे सब एक मत होके क्षमा मांगने लगे पहिले ने उस दास से कहा मैं ने कुछ भूमि मोल लिई है और उसे जाके देखना मुझे अवश्य है मैं तुझ से

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

१९ बिन्ती करता हूं मुझे क्षमा करवा। दूसरे ने कहा मैं ने पांच जोड़े बैल मोल लिये हैं और उन्हें परखने को जाता हूं मैं तुझ से बिन्ती
२० करता हूं मुझे क्षमा करवा। तीसरे ने कहा मैं ने बिवाह किया है इस लिये मैं नहीं आ सकता
२१ हूं। उस दास ने आके अपने स्वामी को यह बातें सुनाईं तब घर के स्वामी ने क्रोध कर अपने दास से कहा नगर की सड़कों और गलियों में शीघ्र जाके कंगालों औ टुण्डों
२२ औ लंगड़ों और अंधों को यहां ले आ। दास ने फिर कहा हे स्वामी जैसे आप ने आज्ञा दिई तैसे किया गया है और अब भी जगह है।
२३ स्वामी ने दास से कहा राजपथों में और गाछों के नीचे जाके लोगों को बिन लाने से मत छोड़
२४ कि मेरा घर भर जावे। क्योंकि मैं तुम से कहता हूं कि उन नेवते हुए मनुष्यों में से कोई मेरी बियारी न चीखेगा॥

२५ बड़ी भीड़ यीशु के संग जाती थी और उस
२६ ने पीछे फिरके उन्हों से कहा। यदि कोई मेरे पास आवे और अपनी माता और पिता और स्त्री और लड़कों और भाइयों और बहिनों को हां और अपने प्राण को भी अप्रिय न जाने तो
२७ वह मेरा शिष्य नहीं हो सकता है। और जो कोई अपना क्रूश उठाये हुए मेरे पीछे न आवे
२८ वह मेरा शिष्य नहीं हो सकता है। तुम में से कौन है कि गढ़ बनाने चाहता हो और पहिले बैठके खर्च न जोड़े कि समाप्ति करने की बिसात
२९ मुझे है कि नहीं। ऐसा न हो कि जब वह नेव डालके समाप्ति न कर सके तब सब देखनेहारे
३० उसे ठट्ठे में उड़ाने लगें। और कहें यह मनुष्य
३१ बानने लगा परन्तु समाप्ति नहीं कर सका। अथवा कौन राजा है कि दूसरे राजा से लड़ाई करने को जाता हो और पहिले बैठके बिचार न करे कि जो बीस सहस्र लेके मेरे बिरुद्ध आता है मैं दस सहस्र लेके उस का साम्हना कर सकता हूं
३२ कि नहीं। और जो नहीं तो उस के दूर रहते
३३ ही वह दूतों को भेजके मिलाप चाहता है। इसी रीति से तुम्हों में से जो कोई अपना सर्वस्व त्यागन न करे वह मेरा शिष्य नहीं
३४ हो सकता है। लोण अच्छा है परन्तु यदि लोण का स्वाद बिगड़ जाय तो वह किस से स्वादित
३५ किया जायगा। वह न भूमि के न खाद के लिये काम आता है. लोग उसे बाहर फेंकते हैं. जिस को सुनने के कान हों सो सुने॥

# १५. कर उगाहनेहारे और पापी लोग सब यीशु पास आते

थे कि उस की सुनें। और फरीशी और अध्यापक
२ कुड़कुड़ाके कहने लगे यह तो पापियों को ग्रहण करता और उन के संग खाता है। तब उस ने
३ उन्हीं से यह दृष्टान्त कहा। तुम में से कौन
४ मनुष्य है कि उस की सौ भेड़ हों और उस ने उन में से एक को खोया हो और वह निन्नानवे को जंगल में न छोड़े और जब लों उस खोई हुई को न पावे तब लों उस के खोज में न
५ जाय। और वह उसे पाके आनन्द से अपने
६ कांधों पर रखता है। और घर में आके मित्रों औ पड़ोसियों को एकट्ठे बुलाके उन्हों से कहता है मेरे संग आनन्द करो कि मैं ने अपनी खोई
७ हुई भेड़ पाई है। मैं तुम से कहता हूं कि इसी रीति से जिन्हें पश्चात्ताप करने का प्रयोजन न होय ऐसे निन्नानवे धर्म्मियों से अधिक एक पापी के लिये जो पश्चात्ताप करे स्वर्ग में आनन्द होगा॥

८ अथवा कौन स्त्री है कि उस की दस सूकी हों और वह जो एक सूकी खोवे तो दीपक बारके औ घर बुहारके उसे जब लों न पावे तबलों यत्न से
९ न ढूंढ़े। और वह उसे पाके सखियों औ पड़ोसिनियों को एकट्ठी बुलाके कहती है मेरे संग आनन्द करो कि मैं ने जो सूकी खोई थी सो
१० पाई है। मैं तुम से कहता हूं कि इसी रीति से एक पापी के लिये जो पश्चात्ताप करता है ईश्वर के दूतों में आनन्द होता है॥

११ फिर उस ने कहा किसी मनुष्य के दो पुत्र
१२ थे। उन में से छुटके ने पिता से कहा हे पिता संपत्ति में से जो मेरा अंश होय सो मुझे दीजिये. तब उस ने उन को अपनी संपत्ति
१३ बांट दिई। बहुत दिन नहीं बीते कि छुटका पुत्र सब कुछ एकट्ठा करके दूर देश चला गया और वहां लुचपन में दिन बिताते हुए अपनी
१४ संपत्ति उड़ा दिई। जब वह सब कुछ उठा चुका तब उस देश में बड़ा अकाल पड़ा और
१५ वह कंगाल हो गया। और वह जाके उस देश के निवासियों में से एक के यहां रहने लगा जिस ने उसे अपने खेतों में सूअर चराने को
१६ भेजा। और वह उन छीमियों से जिन्हें सूअर खाते थे अपना पेट भरने चाहता था और कोई
१७ नहीं उस को कुछ देता था। तब उसे चेत हुआ

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


और उस ने कहा मेरे पिता के कितने मजूरों को भोजन से अधिक रोटी होती है और मैं
१८ भूख से मरता हूं। मैं उठके अपने पिता पास जाऊंगा और उस से कहूंगा हे पिता मैं ने स्वर्ग के बिरुद्ध और आप के साम्हने पाप किया है।
१९ मैं फिर आप का पुत्र कहावने के योग्य नहीं हूं मुझे अपने मजूरों में से एक के समान किजिये।
२० तब वह उठके अपने पिता पास चला पर वह दूर ही था कि उस के पिता ने उसे देखके दया किई और दौड़के उस के गले में लिपटके उसे चूमा।
२१ पुत्र ने उस से कहा हे पिता मैं ने स्वर्ग के बिरुद्ध और आप के साम्ने पाप किया है और फिर आप का पुत्र कहावने के योग्य नहीं हूं।
२२ परन्तु पिता ने अपने दासों से कहा सब से उत्तम बस्त्र निकालके उसे पहिनाओ और उस के हाथ में अंगूठी और पांवों में जूती पहिनाओ।
२३ और मोटा बछड़ू लाके मारो और हम
२४ खावें और आनन्द करें। क्योंकि यह मेरा पुत्र मूआ था फिर जीआ है खो गया था फिर
२५ मिला है. तब वे आनन्द करने लगे। उस का जेठा पुत्र खेत में था और जब वह आते हुए घर के निकट पहुंचा तब बाजा और नाच का
२६ शब्द सुना। और उस ने अपने सेवकों में से एक को अपने पास बुला के पूछा यह क्या है।
२७ उस ने उस से कहा आप का भई आया है और आप के पिता ने मोटा बछड़ू मारा है इस
२८ लिये कि उसे भला चंगा पाया है। परन्तु उस ने क्रोध किया और भीतर जाने न चाहा इस लिये उस का पिता बाहर आ उसे
२९ मनाने लगा। उस ने पिता को उत्तर दिया कि देखिये मैं इतने बरसों से आप की सेवा करता हूं और कभी आप की आज्ञा को उल्लंघन न किया और आप ने मुझे कभी एक मेम्ना भी न दिया कि मैं अपने मित्रों
३० के संग आनन्द करता। परन्तु आप का यह पुत्र जो बेश्याओं के संग आप की संपत्ति खा गया है ज्योंही आया त्योंही आप ने उस के
३१ लिये मोटा बछड़ू मारा है। पिता ने उस से कहा हे पुत्र तू सदा मेरे संग है और जो कुछ
३२ मेरा है सो सब तेरा है। परन्तु आनन्द करना और हर्षित होना उचित था क्योंकि यह तेरा भाई मूआ था फिर जीआ है खो गया था फिर मिला है॥

१६. यीशु ने अपने शिष्यों से भी कहा कोई धनवान मनुष्य था जिस का एक भंडारी था और यह दोष उस के आगे भंडारी पर लगाया गया कि वह
२ आप की संपत्ति उड़ा देता है। उस ने उसे बुलाके उस से कहा यह क्या है जो मैं तेरे विषय में सुनता हूं. अपने भण्डारपन का लेखा दे क्योंकि तू आगे को भाण्डारी नहीं रह
३ सकेगा। तब भण्डारी ने अपने मन में कहा मैं क्या करूं कि मेरा स्वामी भण्डारी का काम मुझ से छीन लेता है. मैं कोड़ नहीं सकता हूं और भीख मांगने से मुझे लाज आती है।
४ मैं जानता हूं मैं क्या करूंगा इस लिये कि जब मैं भण्डारपन से छुड़ाया जाऊं तब लोग
५ मुझे अपने घरों में ग्रहण करें। और उस ने अपने स्वामी के ऋणियों में से एक एक को अपने पास बुलाके पहिले से कहा तू मेरे स्वामी
६ का कितना धारता है। उस ने कहा सौ मन तेल. वह उस से बोला अपना पत्र ले और
७ बैठके शीघ्र पचास मन लिख। फिर दूसरे से कहा तू कितना धारता है. उस ने कहा सौ मन गेहूं. वह उस से बोला अपना पत्र ले और
८ अस्सी मन लिख। स्वामी ने उस अधर्म्मी भण्डारी को सराहा कि उस ने बुद्धि का काम किया है. क्योंकि इस संसार के सन्तान अपने समय के लोगों के विषय में ज्योति के सन्तानों
९ से अधिक बुद्धिमान हैं। और मैं तुम्हों से कहता हूं कि अधर्म्म के धन के द्वारा अपने लिये मित्र कर लो कि जब तुम छूट जावो तब वे तुम्हें अनन्त निवासों में ग्रहण करें॥
१० जो अति थोड़े में विश्वासयोग्य है सो बहुत में भी बिश्वासयोग्य है और जो अति थोड़े में
११ अधर्म्मी है सो बहुत में भी अधर्म्मी है। इस लिये जो तुम अधर्म्म के धन में बिश्वासयोग्य न हुए हो तो सच्चा धन तुम्हें कौन सोंपेगा।
१२ और जो तुम पराये धन में बिश्वासयोग्य न
१३ हुए हो तो तुम्हारा धन तुम्हें कौन देगा। कोई सेवक दो स्वामियों की सेवा नहीं कर सकता है क्योंकि वह एक से बैर करेगा और दूसरे को प्यार करेगा अथवा एक से लगा रहेगा और दूसरे को तुच्छ जानेगा. तुम ईश्वर और धन दोनों की सेवा नहीं कर सकते हो॥
१४ फरिशियों ने भी जो लोभी थे यह सब बातें

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१५ सुनीं और उस का ठट्ठा किया । उस ने उन्हों से कहा तुम तो मनुष्यों के आगे अपने को धर्म्मी ठहराते हो परन्तु ईश्वर तुम्हारे मन को जानता है . जो मनुष्यों के लेखे महान है सो १६ ईश्वर के आगे घिनित है । व्यवस्था और भविष्यद्वक्ता लोग योहन लों थे तब से ईश्वर के राज्य का सुसमाचार सुनाया जाता है और सब कोई उस में बरियाई से प्रवेश करते हैं । १७ व्यवस्था के एक बिन्दु के लोप होने से आकाश १८ औ पृथवी का टल जाना सहज है । जो कोई अपनी स्त्री को त्यागके दूसरी से बिवाह करे सो परस्त्रीगमन करता है और जो स्त्री अपने स्वामी से त्यागी गई है उस से जो कोई बिवाह करे सो परस्त्रीगमन करता है ॥

१९ एक धनवान मनुष्य था जो बैजनी बस्त्र और मलमल पहिनता और प्रतिदिन बिभव २० और सुख से रहता था । और इलियाजार नाम एक कंगाल उस की डेवढ़ी पर डाला गया २१ था जो घावों से भरा हुआ था । और उन चूर चारों से जो धनवान की मेज से गिरते थे पेट भरने चाहता था और कुत्ते भी आके २२ उस के घावों को चाटते थे । वह कंगाल मर गया और दूतों ने उस को इब्राहीम की गोद में पहुंचाया और वह धनवान भी मरा और २३ गाड़ा गया । और परलोक में उस ने पीड़ा में पड़े हुए अपनी आंखें उठाई और दूर से इब्रा- २४ हीम की गोद में इलियाजार को देखा । तब वह पुकारके बोला हे पिता इब्राहीम मुझ पर दया करके इलियाजर को भेजिये कि अपनी उंगली का छोर पानी में डुबोके मेरी जीभ को ठंढी करे क्योंकि मैं इस ज्वाला में कलपता हूं । २५ परन्तु इब्राहीम ने कहा हे पुत्र स्मरण कर कि तू अपने जीते जी अपनी संपत्ति पा चुका है और वैसा ही इलियाजर विपत्ति परन्तु अब २६ वह शांति पाता है और तू कलपता है । और भी हमारे और तुम्हारे बीच में बड़ा अन्तर ठहराया गया है कि जो लोग इधर से उस पार तुम्हारे पास जाया चाहें सो नहीं जा सकें और न उधर के लोग इस पार हमारे पास आवें । २७ उस ने कहा तब हे पिता मैं आप से बिन्ती २८ करता हूं उसे मेरे पिता के घर भेजिये । क्योंकि मेरे पांच भाई हैं वह उन्हें साक्षी देवे ऐसा न हो कि वे भी इस पीड़ा के स्थान में आवें । २९ इब्राहीम ने उस से कहा मूसा और भविष्यद्वक्ताओं के पुस्तक उन के पास हैं वे उन की ३० सुनें । वह बोला हे पिता इब्राहीम सो नहीं परन्तु यदि मृतकों में से कोई उन के पास जाय ३१ तो वे पश्चात्ताप करेंगे । उस ने उस से कहा जो वे मूसा और भविष्यद्वक्ताओं की नहीं सुनते हैं तो यदि मृतकों में से कोई जी उठे तौभी नहीं मानेंगे ॥

**१७. यीशु** ने शिष्यों से कहा ठोकरों का न लगना अन्होना है परन्तु हाय वह मनुष्य जिस के द्वारा से वे लगती २ हैं । इन छोटों में से एक को ठोकर खिलाने से उस के लिये भला होता कि चक्की का पाट उस के गले में बांधा जाता और वह समुद्र में डाला जाता ॥

३ अपने विषय में सचेत रहो . यदि तेरा भाई तेरा अपराध करे तो उस को समझा दे और ४ यदि पछतावे तो उसे क्षमा कर । जो वह दिन भर में सात बेर तेरा अपराध करे और सात बेर दिन भर में तेरी ओर फिरके कहे ५ मैं पछताता हूं तो उसे क्षमा कर । तब प्रेरितों ६ ने प्रभु से कहा हमारा बिश्वास बढ़ाइये । प्रभु ने कहा यदि तुम को राई के एक दाने के तुल्य बिश्वास होता तो तुम इस गूलर के वृक्ष से जो कहते कि उखड़ जा और समुद्र में लग जा वह तुम्हारी आज्ञा मानता ॥

७ तुम में से कौन है कि उस का दास हल जोतता अथवा चरवाही करता हो और ज्यों ही वह खेत से आवे त्यों ही उस से कहेगा ८ तुरन्त आ भोजन पर बैठ । क्या वह उस से न कहेगा मेरी बियारी बनाके जब लों मैं खाऊं और पीऊं तब लों कमर बांधके मेरी सेवा कर और इस के पीछे तू खायगा और ९ पीयेगा । क्या उस दास का उस पर कुछ निहोरा हुआ कि उस ने वह काम किया जिस की आज्ञा उस को दिई गई . मैं ऐसा नहीं सम- १० झता हूं । इस रीति से तुम भी जब सब काम कर चुको जिस की आज्ञा तुम्हें दिई गई है तब कहो हम निकम्मे दास हैं कि जो हमें करना उचित था सोई भर किया है ॥

११ यीशु यिरूशलीम को जाते हुए शोमिरोन और १२ गालील के बीच में से होके जाता था । जब वह किसी गांव में प्रवेश करता था तब दस कोढ़ी १३ उस के सन्मुख आ दूर खड़े हुए । और वे

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

ऊंचे शब्द से बोले हे यीशु गुरु हम पर दया
१४ कीजिये। यह देख के उस ने उन्हों से कहा जाके
अपने तईं याजकों को दिखाओ . जाते हुए
१५ वे शुद्ध किये गये। तब उन में से एक ने जब
देखा कि मैं चंगा हुआ हूं बड़े शब्द से ईश्वर
१६ की स्तुति करता हुआ फिर आया। और यीशु
का धन्य मानते हुए उस के चरणों पर मुंह के
१७ बल गिरा . और वह शोमिरोनी था। इस पर
यीशु ने कहा क्या दसों शुद्ध न किये गये तो
१८ नौ कहां हैं। क्या इस अन्यदेशी को छोड़ कोई
नहीं ठहरे जो ईश्वर की स्तुति करने को फिर
१९ आवें। तब उस ने उस से कहा उठ चला जा
तेरे बिश्वास ने तुझे बचाया है॥

२० जब फरीशियों ने उस से पूछा कि ईश्वर
का राज्य कब आवेगा तब उस ने उन्हों को
उत्तर दिया कि ईश्वर का राज्य प्रत्यक्ष रूप
२१ से नहीं आता है। और न लोग कहेंगे कि
देखो यहां है अथवा देखो वहां है क्योंकि
देखो ईश्वर का राज्य तुम्हों में है॥

२२ उस ने शिष्यों से कहा वे दिन आवेंगे जिन
में तुम मनुष्य के पुत्र के दिनों में से एक दिन
२३ देखने चाहोगे पर न देखोगे। लोग तुम्हों से
कहेंगे देखो यहां है अथवा देखो वहां है पर
तुम मत जाओ और न उन के पीछे हो लेओ।
२४ क्योंकि जैसे बिजली जो आकाश की एक ओर
से चमकती है आकाश की दूसरी ओर तक
ज्योति देती है वैसा ही मनुष्य का पुत्र भी
२५ अपने दिन में होगा। परन्तु पहले उस को
अवश्य है कि बहुत दुःख उठावे और इस समय
२६ के लोगों से तुच्छ किया जाय। जैसा नूह के
दिनों में हुआ वैसा ही मनुष्य के पुत्र के दिनों
२७ में भी होगा। जिस दिन लों नूह जहाज पर
न चढ़ा उस दिन लों लोग खाते पीते बिवाह
करते औ बिवाह दिये जाते थे . तब उस दिन
जलप्रलय ने आके उन सभों को नाश किया।
२८ और जिस रीति से लूत के दिनों में हुआ कि
लोग खाते पीते मोल लेते बेचते बोते औ घर
२९ बनाते थे। परन्तु जिस दिन लूत सदोम से
निकला उस दिन आग और गंधक आकाश से
३० बरसी और उन सभों को नाश किया। उसी
रीति से मनुष्य के पुत्र के प्रगट होने के दिन
३१ में होगा। उस दिन में जो कोठे पर हो और
उस की सामग्री घर में होय सो उसे लेने को
न उतरे और वैसे ही जो खेत में हो सो पीछे
न फिरे। लूत की स्त्री को स्मरण करो। ३२
जो कोई अपना प्राण बचाने चाहे सो उसे ३३
खोवेगा और जो कोई उसे खोवे सो उस की
रक्षा करेगा। मैं तुम से कहता हूं उस रात में ३४
दो मनुष्य एक खाट पर होंगे एक लिया
जायगा और दूसरा छोड़ा जायगा। दो स्त्रियां ३५
एक संग चक्की पीसती रहेंगीं एक लिई जायगी
और दूसरी छोड़ी जायगी। दो जन खेत में ३६
होंगे एक लिया जायगा और दूसरा छोड़ा
जायगा। उन्हों ने उस को उत्तर दिया हे प्रभु ३७
कहां उस ने उन से कहा जहां लोथ होय तहां
गिद्ध इकट्ठे होंगे॥

## १८.

**नित्य** प्रार्थना करने और साहस न छोड़ने की
आवश्यकता के विषय में यीशु ने उन्हों से एक
दृष्टान्त कहा। कि किसी नगर में एक विचारकर्त्ता २
था जो न ईश्वर से डरता न मनुष्य को मानता
था। और उसी नगर में एक विधवा थी ३
जिस ने उस पास आ कहा मेरे मुद्दई से
मेरा पलटा लीजिये। उस ने कितनी बेर लों ४
न माना परन्तु पीछे अपने मन में कहा यद्यपि
मैं न ईश्वर से डरता न मनुष्य को मानता हूं।
तौभी यह विधवा मुझे दुःख देती है इस कारण ५
मैं उस का पलटा लेऊंगा ऐसा न हो कि नित्य
नित्य आने से वह मेरे मुंह में कालिख लगावे।
तब प्रभु ने कहा सुनो यह अधर्म्मी बिचारकर्त्ता ६
क्या कहता है। और ईश्वर यद्यपि अपने चुने ७
हुए लोगों के विषय में जो रात दिन उस पास
पुकारते हैं धीरज धरे तौभी क्या उन का पलटा
न लेगा। मैं तुम से कहता हूं वह शीघ्र उन का ८
पलटा लेगा तौभी मनुष्य का पुत्र जब आवेगा
तब क्या पृथिवी पर बिश्वास पावेगा॥

और उस ने कितनों से जो अपने पर भरोसा ९
रखते थे कि हम धर्म्मी हैं और औरों को
तुच्छ जानते थे यह दृष्टान्त कहा। दो मनुष्य १०
मन्दिर में प्रार्थना करने को गये एक फरीशी
और दूसरा कर उगाहनेहारा। फरीशी ने ११
अलग खड़ा हो यह प्रार्थना किई कि हे ईश्वर
मैं तेरा धन्य मानता हूं कि मैं और मनुष्यों के
समान नहीं हूं जो उपद्रवी अन्यायी और
परस्त्रीगामी हैं और न इस कर उगाहने हारे
के समान। मैं अठवारे में दो बार उपवास १२
करता हूं मैं अपनी सब कमाई का दसवां अंश


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१३ देता हूं । कर उगाहनेहारे ने दूर खड़ा हो स्वर्ग की ओर आंखें उठाने भी न चाहा परन्तु अपनी छाती पीटके कहा हे ईश्वर मुझ पापी
१४ पर दया कर । मैं तुम से कहता हूं कि वह दूसरा नहीं पर यही मनुष्य धर्म्मी ठहराया हुआ अपने घर को गया क्योंकि जो कोई अपने को ऊंचा करे सो नीचा किया जायगा और जो अपने को नीचा करे सो ऊंचा किया जायगा ॥

१५ लोग कितने बालकों को भी यीशु पास लाये कि वह उन्हें छूवे परन्तु शिष्यों ने यह
१६ देखके उन्हें डांटा । यीशु ने बालकों को अपने पास बुलाके कहा बालकों को मेरे पास आने दो और उन्हें मत बर्जो क्योंकि ईश्वर का राज्य
१७ ऐसों का है । मैं तुम से सच कहता हूं कि जो कोई ईश्वर के राज्य को बालक की नाईं ग्रहण न करे वह उस में प्रवेश करने न पावेगा ॥

१८ किसी प्रधान ने उस से पूछा हे उत्तम गुरु कौन काम करने से मैं अनन्त जीवन का
१९ अधिकारी हेंगा । यीशु ने उस से कहा तू मुझे उत्तम क्यों कहता है . कोई उत्तम नहीं है
२० केवल एक अर्थात ईश्वर । तू आज्ञाओं को जानता है कि परस्त्रीगमन मत कर नरहिंसा मत कर चोरी मत कर झूठी साक्षी मत दे अपनी माता और अपने पिता का आदर कर ।
२१ उस ने कहा इन सभों को मैं ने अपने लड़कपन
२२ से पालन किया है । यीशु ने यह सुनके उस से कहा तुझे अब भी एक बात की घटी है . जो कुछ तेरा है सो बेचके कंगालों को बांट दे और तू स्वर्ग में धन पावेगा और आ मेरे
२३ पीछे हो ले । वह यह सुनके अति उदास हुआ क्योंकि वह बड़ा धनी था ॥

२४ यीशु ने उसे अति उदास देखके कहा धनवानों को ईश्वर के राज्य में प्रवेश करना
२५ कैसा कठिन होगा । ईश्वर के राज्य में धनवान के प्रवेश करने से ऊंट का सूई के नाके में से
२६ जाना सहज है । सुननेहारों ने कहा तब तो
२७ किस का त्राण हो सकता है । उस ने कहा जो बातें मनुष्यों से अन्होनी हैं सो ईश्वर से हो सकती हैं ॥

२८ पितर ने कहा देखिये हम लोग सब कुछ
२९ छोड़के आप के पीछे हो लिये हैं । उस ने उन से कहा मैं तुम से सच कहता हूं कि जिस ने ईश्वर के राज्य के लिये घर वा माता पिता वा भाइयों वा स्त्री वा लड़कों को त्यागा हो । ऐसा
३० कोई नहीं है जो इस समय में बहुत गुण अधिक और परलोक में अनन्त जीवन न पावेगा ॥

३१ यीशु ने बारह शिष्यों को लेके उन से कहा देखो हम यिरूशलीम को जाते हैं और जो कुछ मनुष्य के पुत्र के विषय में भविष्यद्वक्ताओं से लिखा गया है सो सब पूरा किया जायगा ।
३२ वह अन्यदेशियों के हाथ सोंपा जायगा और उस से ठट्ठा और अपमान किया जायगा और
३३ वे उस पर थूकेंगे । और उसे कोड़े मारके घात
३४ करेंगे और वह तीसरे दिन जी उठेगा । उन्हों ने इन बातों में से कोई बात न समझी और यह बात उन से गुप्त रही और जो कहा जाता था सो वे नहीं बूझते थे ॥

३५ जब वह यिरीहो नगर के निकट आता था तब एक अंधा मनुष्य मार्ग की ओर बैठा भीख
३६ मांगता था । जब उस ने सुना कि बहुत लोग साम्ने से जाते हैं तब पूछा यह क्या है ।
३७ लोगों ने उस को बताया कि यीशु नासरी
३८ जाता है । तब उस ने पुकारके कहा हे यीशु
३९ दाऊद के सन्तान मुझ पर दया कीजिये । जो लोग आगे जाते थे उन्हों ने उसे डांटा कि वह चुप रहे परन्तु उस ने बहुत अधिक पुकारा हे दाऊद के सन्तान मुझ पर दया कीजिये ।
४० तब यीशु खड़ा रहा और उसे अपने पास लाने की आज्ञा किई और जब वह निकट आया
४१ तब उस से पूछा । तू क्या चाहता है कि मैं तेरे लिये करूं . वह बोला हे प्रभु मैं अपनी
४२ दृष्टि पाऊं । यीशु ने उस से कहा अपनी
४३ दृष्टि पा तेरे बिश्वास ने तुझे चंगा किया है । और वह तुरन्त देखने लगा और ईश्वर की स्तुति करता हुआ यीशु के पीछे हो लिया और सब लोगों ने देखके ईश्वर का धन्यबाद किया ॥

## १९.

यीशु यरीहो में प्रवेश करके उस के
२ बीच से होके जाता था । और देखो जक्कई नाम एक मनुष्य था जो कर उगाहनेहारों का प्रधान था और वह धनवान
३ था । वह यीशु को देखने चाहता था कि वह कैसा मनुष्य है परन्तु भीड़ के कारण नहीं सका
४ क्योंकि नाटा था । तब जिस मार्ग से यीशु जाने पर था उस में वह आगे दौड़के उसे देखने

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

५ को एक गूलर के वृक्ष पर चढ़ा। जब यीशु उस स्थान पर पहुंचा तब ऊपर दृष्टि कर उसे देखा और उस से कहा हे जक्कई शीघ्र उतर आ ६ क्योंकि आज मुझे तेरे घर में रहना होगा। उस ने शीघ्र उतरके आनन्द से उस की पहुनाई ७ किई। यह देखके सब लोग कुड़कुड़ाके बोले वह तो पापी मनुष्य के यहां पाहुन होने गया ८ है। जक्कई ने खड़ा हो प्रभु से कहा हे प्रभु देखिये मैं अपना आधा धन कंगालों को देता हूं और यदि झूठे दोष लगाके किसी से कुछ ले ९ लिया है तो चौगुणा फेर देता हूं। तब यीशु ने उस को कहा आज इस घराने का त्राण हुआ है इस लिये कि यह भी इब्राहीम का १० सन्तान है। क्योंकि मनुष्य का पुत्र खोये हुए को ढूंढ़ने और बचाने आया है॥

११ जब लोग यह सुनते थे तब वह एक दृष्टान्त भी कहने लगा इस लिये कि वह यिरूशलीम के निकट था और वे समझते थे १२ कि ईश्वर का राज्य तुरन्त प्रगट होगा। उस ने कहा एक कुलीन मनुष्य दूर देश को जाता १३ था कि राजपद पाके फिर आवे। और उस ने अपने दासों में से दस को बुलाके उन्हें दस मोहर देके उन से कहा जब लों मैं न आऊं तब १४ लों व्योपार करो। परन्तु उस के नगर के निवासी उन से बैर रखते थे और उस के पीछे यह संदेश भेजा कि हम नहीं चाहते हैं कि यह १५ हमों पर राज्य करे। जब वह राजपद पाके फिर आया तब उस ने उन दासों को जिन्हें रोकड़ दिई थी अपने पास बुलाने को आज्ञा किई जिस्तें वह जाने कि किस ने कौन सा १६ व्योपार किया है। तब पहिले ने आके कहा हे प्रभु आप की मोहर से दस मोहर लाभ हुई। १७ उस ने उस से कहा धन्य हे उत्तम दास तू अति थोड़े में बिश्वास योग्य हुआ तू दस नगरों पर १८ अधिकारी हो। दूसरे ने आके कहा हे प्रभु आप १९ की मोहर से पांच मोहर लाभ हुई। उस ने उस से भी कहा तू भी पांच नगरों का प्रधान २० हो। तीसरे ने आके कहा हे प्रभु देखिये आप की मोहर जिसे मैं ने अंगोछे में धर रखा। २१ क्योंकि मैं आप से डरता था इस लिये कि आप कठोर मनुष्य हैं जो आप ने नहीं धरा सो उठा लेते हैं और जो आप ने नहीं बोया सो लवते २२ हैं। उस ने उस से कहा हे दुष्ट दास मैं तेरे ही मुंह से तुझे दोषी ठहराऊंगा. तू जानता था कि मैं कठोर मनुष्य हूं जो मैं ने नहीं धरा सो उठा लेता हूं और जो मैं ने नहीं बोया सो लवता हूं। तो तू ने मेरी रोकड़ कोठी में क्यों २३ नहीं दिई और मैं आके उसे व्याज समेत ले लेता। तब जो लोग निकट खड़े थे उस ने २४ उन्हों से कहा वह मोहर उस से लेओ और जिस पास दस मोहर हैं उस को देओ। उन्हों २५ ने उस से कहा हे प्रभु उस पास दस मोहर हैं। मैं तुम से कहता हूं जो कोई रखता है उस २६ को और दिया जायगा परन्तु जो नहीं रखता है उस से जो कुछ उस पास है सो भी ले लिया जायगा। परन्तु मेरे उन बैरियों को जो २७ नहीं चाहते थे कि मैं उन्हों पर राज्य करूं यहां लाके मेरे साम्ने बध करो॥

जब यीशु यह बातें कह चुका तब यिरूश- २८ लीम को जाते हुए आगे बढ़ा और जब वह २९ जैतून नाम पर्ब्बत के निकट बैतफगी और बैथनिया गांवों पास पहुंचा तब उस ने अपने शिष्यों में से दो को यह कहके भेजा। कि जो ३० गांव सन्मुख है उस में जाओ और उस में प्रवेश करते हुए तुम एक गदही के बच्चे को जिस पर कभी कोई मनुष्य नहीं चढ़ा बंधे हुए पाओगे उसे खोलके लाओ। जो तुम से कोई पूछे तुम ३१ उसे क्यों खोलते हो तो उस से यूं कहो प्रभु को इस का प्रयोजन है। जो भेजे गये थे उन्हों ने ३२ जाके जैसा उस ने उन से कहा वैसा पाया। जब वे बच्चे को खोलते थे तब उस के स्वामियों ३३ ने उन से कहा तुम बच्चे को क्यों खोलते हो। उन्हों ने कहा प्रभु को इस का प्रयोजन है। ३४ सो वे बच्चे को यीशु पास लाये और अपने ३५ कपड़े उस पर डालके यीशु को बैठाया। ज्यों ३६ ज्यों वह आगे बढ़ा त्यों त्यों लोगों ने अपने अपने कपड़े मार्ग में बिछाये। जब वह निकट ३७ आया अर्थात जैतून पर्ब्बत के उतार लों पहुंचा तब शिष्यों की सारी मण्डली आनन्दित हो सब आश्चर्य्य कर्म्मों के लिये जो उन्हों ने देखे थे बड़े शब्द से ईश्वर की स्तुति करने लगी। कि धन्य वह राजा जो परमेश्वर के नाम से ३८ आता है. स्वर्ग में शांति और सब से ऊंचे स्थान में गुणानुबाद होय। तब भीड़ में से ३९ कितने फरीशी लोग उस से बोले हे गुरु अपने शिष्यों को डांटिये। उस ने उन्हें उत्तर दिया ४० कि मैं तुम से कहता हूं जो ये लोग चुप रहें तो पत्थर पुकार उठेंगे॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

४१ जब वह निकट आया तब नगर को देखके ४२ उस पर रोया । और कहा तू भी अपने कुशल की बातें हां अपने इस दिन में भी जो जानता. ४३ परन्तु अब वे तेरे नेत्रों से छिपी हैं। वे दिन तुझ पर आवेंगे कि तेरे शत्रु तुझ पर मोर्चा बांधेंगे और तुझे घेरेंगे और चारों ओर रोक ४४ रखेंगे । और तुझ को औ तुझ में तेरे बालकों को मिट्टी में मिलावेंगे और तुझ में पत्थर पर पत्थर न छोड़ेंगे क्योंकि तू ने वह समय जिस में तुझ पर दृष्टि किई गई न जाना ॥

४५ तब वह मन्दिर में जाके जो लोग उस में बेचते औ मोल लेते थे उन्हें निकालने लगा। ४६ और उन से बोला लिखा है कि मेरा घर प्रार्थना का घर है . परन्तु तुम ने उसे डाकूओं का ४७ खोह बनाया है। वह मन्दिर में प्रतिदिन उपदेश करता था और प्रधान याजक और अध्यापक और लोगों के प्रधान उसे नाश करने ४८ चाहते थे। परन्तु नहीं जानते थे कि क्या करें क्योंकि सब लोग उस की सुनने को लौलीन थे।

**२०. उन** दिनों में से एक दिन जब यीशु मन्दिर में लोगों को उपदेश देता और सुसमाचार सुनता था तब प्रधान याजक और अध्यापक लोग प्राचीनों के २ संग निकट आये। और उस से बोले हम से कह तुझे ये काम करने का कैसा अधिकार है अथवा कौन है जिस ने तुझ को यह अधिकार दिया। ३ उस ने उन को उत्तर दिया कि मैं भी तुम से ४ एक बात पूछूंगा मुझे उत्तर देओ। योहन का बपतिसमा देना क्या स्वर्ग की अथवा मनुष्यों ५ की ओर से हुआ। तब उन्हों ने आपस में बिचार किया कि जो हम कहें स्वर्ग की ओर से तो वह कहेगा फिर तुम ने उस का बिश्वास ६ क्यों नहीं किया। और जो हम कहें मनुष्यों की ओर से तो सब लोग हमें पत्थरवाह करेंगे क्योंकि वे निश्चय जानते हैं कि योहन भवि- ७ ष्यद्वक्ता था। सो उन्हों ने उत्तर दिया कि हम ८ नहीं जानते वह कहां से हुआ। यीशु ने उन से कहा तो मैं भी तुम को नहीं बताता हूं कि मुझे ये काम करने का कैसा अधिकार है ॥

९ तब वह लोगों से यह दृष्टान्त कहने लगा कि किसी मनुष्य ने दाख की बारी लगाई और मालियों को उस का ठीका दे बहुत दिन लों १० परदेश को चला गया। समय में उसने मालियों के पास एक दास को भेजा कि वे दाख की बारी का कुछ फल उस को देवें परन्तु मालियों ११ ने उसे मारके छूछे हाथ फेर दिया। फिर उस ने दूसरे दास को भेजा और उन्हों ने उसे भी मारके और अपमान करके छूछे हाथ फेर दिया। १२ फिर उस ने तीसरे को भेजा और उन्हों ने उसे १३ भी घायल करके निकाल दिया। तब दाख की बारी के स्वामी ने काहा मैं क्या करूं. मैं अपने प्रिय पुत्र को भेजूंगा क्या जाने वे उसे देखके १४ उस का आदर करेंगे। परन्तु माली लोग उसे देखके आपस में बिचार करने लगे कि यह तो अधिकारी है आओ हम उसे मार डालें कि १५ अधिकार हमारा हो जाय। और उन्हों ने उसे दाख की बारी से बाहर निकालके मार डाला. इस लिये दाख की बारी का स्वामी उन्हों से १६ क्या करेगा। वह आके इन मालियों को नाश करेगा और दाख की बारी दूसरों के हाथ देगा. यह सुनके उन्हों ने कहा ऐसा न होवे। १७ उस ने उन्हों पर दृष्टि कर कहा तो धर्म्म-पुस्तक के इस बचन का अर्थ क्या है कि जिस पत्थर को थवइयों ने निकम्मा जाना वही कोने १८ का सिरा हुआ है। जो कोई उस पत्थर पर गिरेगा सो चूर हो जायगा और जिस किसी पर १९ वह गिरेगा उस को पीस डालेगा। प्रधान याजकों और अध्यापकों ने उसी घड़ी उस पर हाथ बढ़ाने चाहा क्योंकि जानते थे कि उस ने हमारे बिरुध यह दृष्टान्त कहा परन्तु वे लोगों से डरे ॥

२० तब उन्हों ने दांव ताकके भेदियों को भेजा जो छल से अपने को धर्म्मी दिखावें इस लिये कि उस का बचन पकड़ें और उसे देशाध्यक्ष के २१ न्याय और अधिकार में सोंप देवें। उन्हों ने उस से पूछा कि हे गुरु हम जानते हैं कि आप यथार्थ कहते और सिखाते हैं और पक्षपात नहीं करते हैं परन्तु ईश्वर का मार्ग सत्यता से २२ बताते हैं। क्या कैसर को कर देना हमें उचित २३ है अथवा नहीं। उस ने उन की चतुराई बूझके २४ उन से कहा मेरी परीक्षा क्यों करते हो। एक सूकी मुझे दिखाओ. इस पर किस की मूर्त्ति और छाप है. उन्हों ने उत्तर दिया कैसर की। २५ उस ने उन से कहा तो जो कैसर का है सो कैसर को देओ और जो ईश्वर का है सो ईश्वर २६ को देओ। वे लोगों के साम्ने उस की बात पकड़

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


न सके और उस के उत्तर से अचंभित हो चुप रहे ॥

२७ सदूकी लोग भी जो कहते हैं कि मृतकों का जी उठना नहीं होगा उन्हों में से कितने उस २८ पास आये और उस से पूछा। कि हे गुरु मूसा ने हमारे लिये लिखा कि यदि किसी का भाई अपनी स्त्री के रहते हुए निःसन्तान मर जाय तो उस का भाई उस स्त्री से बिवाह करे और २९ अपने भाई के लिये बंश खड़ा करे। सो सात भाई थे. पहिला भाई बिवाह कर निःस- ३० न्तान मर गया। तब दूसरे भाई ने उस स्त्री से बिवाह किया और वह भी निःसन्तान मर ३१ गया। तब तीसरे ने उस से बिवाह किया और वैसा ही सातों भाइयों ने. पर वे सब निःसन्तान ३२ मर गये। सब के पीछे स्त्री भी मर गई। ३३ सो मृतकों के जी उठने पर वह उन में से किस की स्त्री होगी क्योंकि सातों ने उस से बिवाह ३४ किया। यीशु ने उन को उत्तर दिया कि इस लोक के सन्तान बिवाह करते और बिवाह ३५ दिये जाते हैं। परन्तु जो लोग उस लोक में पहुंचने और मृतकों में से जी उठने के योग्य गिने जाते वे न बिवाह करते न बिवाह दिये ३६ जाते हैं। और न वे फिर मर सकते हैं क्योंकि वे स्वर्गदूतों के समान हैं और जी उठने के ३७ सन्तान होने से ईश्वर के सन्तान हैं। और मृतक लोग जो जी उठते हैं यह बात मूसा ने भी झाड़ी की कथा में प्रगट किई है कि वह परमेश्वर को इब्राहीम का ईश्वर और इसहाक का ईश्वर और याकूब का ईश्वर कहता है। ३८ ईश्वर मृतकों का नहीं परन्तु जीवतों का ईश्वर ३९ है क्योंकि उस के लिये सब जीते हैं। अध्यापकों में से कितनों ने उत्तर दिया कि हे गुरु आप ने ४० अच्छा कहा है। और उन्हें फिर उस से कुछ पूछने का साहस न हुआ ॥

४१ तब उस ने उन से कहा लोग क्योंकर कहते ४२ हैं कि ख्रीष्ट दाऊद का पुत्र है। दाऊद आप ही गीतों के पुस्तक में कहता है कि परमेश्वर ४३ ने मेरे प्रभु से कहा। जब लों मैं तेरे शत्रुओं को तेरे चरणों की पीढ़ी न बनाऊं तब लों तू ४४ मेरी दहिनी ओर बैठ। दाऊद तो उसे प्रभु कहता है फिर वह उस का पुत्र क्योंकर है ॥

४५ जब सब लोग सुनते थे तब उस ने अपने ४६ शिष्यों से कहा। अध्यापकों से चौकस रहो जो लंबे बस्त्र पहिने हुए फिरने चाहते हैं और जिन को बाजारों में नमस्कार और सभा के घरों में ऊंचे आसन और जेवनारों में ऊंचे स्थान प्रिय लगते हैं। वे बिधवाओं के घर खा ४७ जाते हैं और बहाना के लिये बड़ी बेर लों प्रार्थना करते हैं. वे अधिक दण्ड पावेंगे ॥

## २१. यीशु

ने आंख उठाके धनवानों को अपने अपने दान भण्डार में डालते देखा। और उस ने एक कंगाल २ बिधवा को भी उस में दो छदाम डालते देखा। तब उस ने कहा मैं तुम से सच कहता हूं कि इस ३ कंगाल बिधवा ने सभों से अधिक डाला है। क्योंकि इन सभों ने अपनी बढ़ती में से ईश्वर ४ को चढ़ाई हुई बस्तुओं में कुछ कुछ डाला है परन्तु इस ने अपनी घटती में से अपनी सारी जीविका डाली है ॥

जब कितने लोग मन्दिर के विषय में बोलते ५ थे कि वह सुन्दर पत्थरों से और चढ़ाई हुई बस्तुओं से संवारा गया है तब उस ने कहा। यह सब जो तुम देखते हो वे दिन आवेंगे ६ जिन्हों में पत्थर पर पत्थर भी न छोड़ा जायगा जो गिराया न जायगा ॥

उन्हों ने उस से पूछा हे गुरु यह कब होगा ७ और यह बातें जिस समय में हो जायेंगीं उस समय का क्या चिन्ह होगा। उस ने कहा ८ चौकस रहो कि भरमाये न जावो क्योंकि बहुत लोग मेरे नाम से आके कहेंगे मैं वही हूं और समय निकट आया है. सो तुम उन के पीछे मत जाओ। जब तुम लड़ाइयों और हुल्लड़ों ९ की चर्चा सुनो तब मत घबराओ क्योंकि इन का पहिले होना अवश्य है पर अन्त तुरन्त नहीं होगा। तब उस ने उन्हों से कहा देश देश १० के और राज्य राज्य के बिरुद्ध उठेंगे। और ११ अनेक स्थानों में बड़े भुईंडोल और अकाल और मरियां होंगी और भयंकर लक्षण और आकाश से बड़े बड़े चिन्ह प्रगट होंगे ॥

परन्तु इन सभों के पहिले लोग तुम पर १२ अपने हाथ बढ़ावेंगे और तुम्हें सतावेंगे और मेरे नाम के कारण सभा के घरों और बन्दीगृहों में रखवावेंगे और राजाओं और अध्यक्षों के आगे ले जावेंगे। पर इस से तुम्हारे लिये साक्षी १३ हो जायगी। सो अपने अपने मन में ठहरा रखो १४ कि हम उत्तर देने के लिये आगे से चिन्ता न करेंगे। क्योंकि मैं तुम्हें ऐसा बचन और ज्ञान १५

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



देऊंगा कि तुम्हारे सब बिरोधी उस का खण्डन १६ अथवा साम्हना नहीं कर सकेंगे। तुम्हारे माता पिता और भाई और कुटुंब और मित्र लोग तुम्हें पकड़वायेंगे और तुम में से कितनों को १७ घात करवायेंगे। और मेरे नाम के कारण सब १८ लोग तुम से वैर करेंगे। परन्तु तुम्हारे सिर १९ का एक बाल भी नष्ट न होगा। अपनी धीरता से अपने प्राणों की रक्षा करो॥

२० जब तुम यिरूशलीम को सेनाओं से घेरे हुए देखो तब जानो कि उस का उजड़ जाना २१ निकट आया है। तब जो यिहूदिया में हों सो पहाड़ों पर भागें. जो यिरूशलीम के बीच में हों सो निकल जावें और जो गांवों में हों सो २२ उस में प्रवेश न करें। क्योंकि येही दण्ड देने के दिन होंगे कि धर्म्मपुस्तक की सब बातें २३ पूरी होवें। उन दिनों में हाय हाय गर्भवतियां और दूध पिलाने वालियां क्योंकि देश में बड़ा २४ क्लेश और इन लोगों पर क्रोध होगा। वे खड्ग की धार से मारे पड़ेंगे और सब देशों के लोगों में बन्धुवे किये जायेंगे और जब लों अन्यदेशियों का समय पूरा न होवे तब लों यिरूशलीम अन्यदेशियों से रौंदा जायगा॥

२५ सूर्य्य और चांद और तारों में चिन्ह दिखाई देंगे और पृथिवी पर देश देश के लोगों को संकट औ घबराहट होगी और समुद्र और २६ लहरों का गर्जना होगा। और संसार पर आनेहारी बातों के भय से और बाट देखने से मनुष्य मृतक के ऐसे हो जायेंगे क्योंकि आकाश २७ की सेना डिग जायगी। तब वे मनुष्य के पुत्र को पराक्रम और बड़े ऐश्वर्य्य से मेघ पर आते २८ देखेंगे। जब इन बातों का आरंभ होगा तब तुम सीधे होके अपने सिर उठाओ क्योंकि तुम्हारा उद्धार निकट आता है॥

२९ उस ने उन्हों से एक दृष्टान्त भी कहा कि ३० गूलर का वृक्ष और सब वृक्षों को देखो। जब उन की कोंपलें निकलती हैं तब तुम देखकर आप ही जानते हो कि धूपकाला अब निकट ३१ है। इस रीति से जब तुम यह बातें होते देखो तब जानो कि ईश्वर का राज्य निकट ३२ है। मैं तुम से सच कहता हूं कि जब लों सब बातें पूरी न हो जायं तब लों इस समय ३३ के लोग नहीं जाते रहेंगे। आकाश और पृथिवी टल जायेंगे परन्तु मेरी बातें कभी न टलेंगीं॥

३४ अपने विषय में सचेत रहो ऐसा न हो कि तुम्हारे मन अफराई और मतवालपन और सांसारिक चिन्ताओं से भारी हो जावें और वह दिन तुम पर अचांचक आ पहुंचे। क्योंकि ३५ वह फंदे की नाईं सारी पृथिवी के सब रहनेहारों पर आवेगा। इस लिये जागते रहो और नित्य ३६ प्रार्थना करो कि तुम इन सब आनेहारी बातों से बचने के और मनुष्य के पुत्र के सन्मुख खड़े होने के योग्य गिने जावो॥

यीशु दिन को मन्दिर में उपदेश करता ३७ था और रात को बाहर जाके जैतून नाम पर्व्वत पर टिकता था। और तड़के सब लोग उस की ३८ सुनने को मन्दिर में उस पास आते थे॥

## २२. अखमीरी रोटी का पर्व्व जो निस्तार पर्व्व

कहावता है निकट आया। और प्रधान याजक २ और अध्यापक लोग खोज करते थे कि यीशु को क्योंकर मार डालें क्योंकि वे लोगों से डरते थे॥

तब शैतान ने यिहूदा में जो इस्करियोती ३ कहावता है और बारह शिष्यों में गिना जाता था प्रवेश किया। उस ने जाके प्रधान याजकों ४ और पहरुओं के अध्यक्षों के संग बातचीत किई कि यीशु को क्योंकर उन्हों के हाथ पकड़वावे। वे आनन्दित हुए और रुपैये देने को उस से ५ नियम बांधा। वह अंगीकार करके उसे बिना ६ हुल्लड़ के उन्हों के हाथ पकड़वाने का अवसर ढूंढ़ने लगा॥

तब अखमीरी रोटी के पर्व्व का दिन जिस ७ में निस्तार पर्व्व का मेम्ना मारना उचित था आ पहुंचा। और यीशु ने पितर और योहन ८ को यह कहके भेजा कि जाके हमारे लिये निस्तार पर्व्व का भोजन बनाओ कि हम खायें। वे उस से बोले आप कहां चाहते हैं कि हम ९ बनावें। उस ने उन से कहा देखो जब तुम १० नगर में प्रवेश करो तब एक मनुष्य जल का घड़ा उठाये हुए तुम्हें मिलेगा. जिस घर में वह पैठे तुम उस के पीछे उस घर में जाओ। और उस घर के स्वामी से कहो गुरु तुझ से ११ कहता है कि पाहुनशाला कहां है जिस में मैं अपने शिष्यों के संग निस्तार पर्व्व का भोजन खाऊं। वह तुम्हें एक सजी हुई बड़ी उपरौठी १२ कोठरी दिखावेगा वहां तैयार करो। उन्हों ने १३

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

जाके जैसा उस ने उन्हों से कहा तैसा पाया
और निस्तार पर्ब्ब का भोजन बनाया ॥

१४ जब वह घड़ी पहुंची तब यीशु और बारहों
१५ प्रेरित उस के संग भोजन पर बैठे । और उस
ने उन से कहा मैं ने यह निस्तार पर्ब्ब का भोजन
दुःख भोगने के पहिले तुम्हारे संग खाने की
१६ बड़ी लालसा किई । क्योंकि मैं तुम से कहता
हूं कि जब लों वह ईश्वर के राज्य में पूरा न
होवे तब लों मैं उसे फिर कभी न खाऊंगा ।
१७ तब उस ने कटोरा ले धन्य मानके कहा इस
१८ को लेओ और आपस में बांटो । क्योंकि मैं
तुम से कहता हूं कि जब लों ईश्वर का राज्य
न आवे तब लों मैं दाख रस कभी न पीऊंगा ॥

१९ फिर उस ने रोटी लेके धन्यमाना और उसे
तोड़के उन को दिया और कहा यह मेरा देह
है जो तुम्हारे लिये दिया जाता है . मेरे स्मरण के
२० लिये यह किया करो । इसी रीति से उस ने
बियारी के पीछे कटोरा भी देके कहा यह
कटोरा मेरे लोहू पर जो तुम्हारे लिये बहाया
जाता है नया नियम है ॥

२१ परन्तु देखो मेरे पकड़वानेहारे का हाथ मेरे
२२ संग मेज पर है । मनुष्य का पुत्र जैसा ठहराया
गया है वैसा ही जाता है परन्तु हाय वह मनुष्य
२३ जिस से वह पकड़वाया जाता है । तब वे
आपस में बिचार करने लगे कि हम में से कौन
है जो यह काम करेगा ॥

२४ उन्हों में यह बिवाद भी हुआ कि उन में से
२५ कौन बड़ा समझा जाय । यीशु ने उन से कहा
अन्यदेशियों के राजा उन्हों पर प्रभुता करते हैं
और उन्हों के अधिकारी लोग परोपकारी कहा-
२६ वते हैं । परन्तु तुम ऐसे न होओ पर जो तुम्हों में
बड़ा है सो छोटे की नाईं होवे और जो प्रधान
२७ है सो सेवक की नाईं होवे । कौन बड़ा है भोजन
पर बैठनेहारा अथवा सेवक . क्या भोजन पर
बैठनेहारा बड़ा नहीं है : परन्तु मैं तुम्हारे
२८ बीच में सेवक की नाईं हूं । तुम ही हो जो
२९ मेरी परीक्षाओं में मेरे संग रहे हो । और जैसे
मेरे पिता ने मेरे लिये राज्य ठहराया है तैसा
३० मैं तुम्हारे लिये ठहराता हूं । कि तुम मेरे राज्य
में मेरी मेज पर खावो और पीवो और सिंहा-
सनों पर बैठके इस्रायेल के बारह कुलों का
न्याय करो ॥

३१ और प्रभु ने कहा हे शिमोन हे शिमोन देख
शैतान ने तुम्हें मांग लिया है इस लिये कि
गेहूं की नाईं तुम्हें फटके । परन्तु मैं ने तेरे ३२
लिये प्रार्थना किई है कि तेरा बिश्वास घट न
जाय और जब तू फिरे तब अपने भाइयों को
स्थिर कर । उस ने उस से कहा हे प्रभु मैं आप ३३
के संग बन्दीगृह में जाने को और मरने को
तैयार हूं । उस ने कहा हे पितर मैं तुझ से ३४
कहता हूं कि आज ही जब लों तू तीन बार
मुझे नकारके न कहे कि मैं उसे नहीं जानता
हूं तब लों मुर्ग न बोलेगा ॥

और उस ने उन से कहा जब मैं ने तुम्हें ३५
बिन थैली औ बिन झोली औ बिन जूते भेजा
तब क्या तुम को किसी बस्तु की घटी हुई .
वे बोले किछू की नहीं । उस ने उन से कहा ३६
परन्तु अब जिस पास थैली हो सो उसे ले ले
और वैसे ही झोली भी और जिस पास खड्ग
न होय सो अपना बस्त्र बेचके एक को मोल
लेवे । क्योंकि मैं तुम से कहता हूं अवश्य है ३७
कि धर्म्मपुस्तक का यह वचन भी कि वह कुक-
र्म्मियों के संग गिना गया मुझ पर पूरा
किया जाय क्योंकि मेरे विषय में की बातें
संपूर्ण होने पर हैं । तब वे बोले हे प्रभु देखिये ३८
यहां दो खड्ग हैं . उस ने उन से कहा बहुत है ॥

तब यीशु बाहर निकलके अपने रीति के ३९
अनुसार जैतून पर्ब्बत पर गया और उस के
शिष्य भी उस के पीछे हो लिये । उस स्थान ४०
में पहुंचके उस ने उन से कहा प्रार्थना करो कि
तुम परीक्षा में न पड़ो । और वह आप ढेला ४१
फेंकने के टप्पे भर उन से अलग गया और
घुटने टेकके प्रार्थना किई । कि हे पिता जो ४२
तेरी इच्छा होय तो इस कटोरे को मेरे पास से
टाल दे तौभी मेरी नहीं पर तेरी इच्छा पूरी
हो जाय । तब एक दूत उसे सामर्थ्य देने को ४३
स्वर्ग से उस को दिखाई दिया । और उस ने ४४
बड़े संकट में होके अधिक दृढ़ता से प्रार्थना
किई और उस का पसीना ऐसा हुआ जैसे लोहू
के थक्के जो भूमि पर गिरें । तब वह प्रार्थना से ४५
उठा और अपने शिष्यों के पास आ उन्हें शोक
के मारे सोते पाया । और उन से कहा क्यों ४६
सोते हो उठो प्रार्थना करो कि तुम परीक्षा
में न पड़ो ॥

वह बोलता ही था कि देखो बहुत लोग ४७
आये और बारह शिष्यों में से एक शिष्य जिस
का नाम यिहूदा था उन के आगे आगे चलता
था और यीशु का चूमा लेने को उस पास

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

४८ आया। यीशु ने उस से कहा हे यिहूदा क्या तू
४९ मनुष्य के पुत्र को चूमा लेके पकड़वाता। यीशु
के संगियों ने जब देखा कि क्या होनेवाला है
तब उस से कहा हे प्रभु क्या हम खड्ग से मारें।
५० और उन में से एक ने महायाजक के दास को
मारा और उस का दहिना कान उड़ा दिया।
५१ इस पर यीशु ने कहा यहां तक रहने दो . और
५२ उस दास का कान छूके उसे चंगा किया। तब
यीशु ने प्रधान याजकों और मन्दिर के पहरुओं
के अध्यक्षों और प्राचीनों से जो उस पास आये
थे कहा क्या तुम जैसे डाकू पर खड्ग और
५३ लाठियां लेके निकले हो। जब मैं मन्दिर में
प्रतिदिन तुम्हारे संग था तब तुम्हों ने मुझ
पर हाथ न बढ़ाये परन्तु यही तुम्हारी घड़ी
और अंधकार का पराक्रम है॥

५४ वे उसे पकड़के ले चले और महायाजक के
घर में लाये और पितर दूर दूर उस के पीछे हो
५५ लिया। जब वे अंगने में आग सुलगाके इकट्ठे
५६ बैठे तब पितर उन्हों के बीच में बैठ गया। और
एक दासी उसे आग के पास बैठे देखके उस
की ओर ताकके बोली यह भी उस के संग
५७ था। उस ने उसे नकारके कहा हे नारी मैं उसे
५८ नहीं जानता हूं। थोड़ी बेर पीछे दूसरे ने उसे
देखके कहा तू भी उन में से एक है . पितर ने
५९ कहा हे मनुष्य मैं नहीं हूं। घड़ी एक बीते दूसरे
ने दृढ़ता से कहा यह भी सचमुच उस के संग
६० था क्योंकि वह गालीली भी है। पितर ने कहा
हे मनुष्य मैं नहीं जानता तू क्या कहता है .
औ तुरन्त ज्यों वह कह रहा त्यों मुर्ग बोला।
६१ तब प्रभु ने मुंह फेरके पितर पर दृष्टि किई
और पितर ने प्रभु का बचन स्मरण किया कि
उस ने उस से कहा था मुर्ग के बोलने से आगे
६२ तू तीन बार मुझ से मुकरेगा। तब पितर
बाहर निकलके बिलक बिलक रोया॥

६३ जो मनुष्य यीशु को धरे हुए थे वे उसे मारके
६४ ठट्ठा करने लगे। और उस की आंखें ढांपके
उस के मुंह पर थपेड़े मारके उस से पूछा कि
६५ भविष्यद्वाणी बोल किस ने तुझे मारा। और
उन्हों ने बहुत सी और निन्दा की बातें उस
६६ के बिरुद्ध में कहीं। ज्योंही बिहान हुआ त्योंही
लोगों के प्राचीन और प्रधान याजक और
अध्यापक लोग एकट्ठे हुए और उसे अपनी
न्यायसभा में लाये और बोले जा तू ख्रीष्ट है
६७ तो हम से कह। उस ने उन से कहा जो मैं
तुम से कहूं तो तुम प्रतीति नहीं करोगे।
६८ और जो मैं कुछ पूछूं तो तुम न उत्तर देओगे न
६९ मुझे छोड़ोगे। अब से मनुष्य का पुत्र सर्व्वशक्ति-
७० मान ईश्वर की दहिनी ओर बैठेगा। सभों ने
कहा तो क्या तू ईश्वर का पुत्र है . उस ने
७१ उन्हों से कहा तुम तो कहते हो कि मैं हूं। तब
उन्हों ने कहा अब हमें साक्षी का और क्या
प्रयोजन क्योंकि हम ने आप ही उस के मुख से
सुना है॥

## २३.

तब सारा समाज उठके यीशु को पिलात के पास ले
२ गया। और उस पर यह कहके दोष लगाने
लगा कि हम ने यही पाया है कि यह मनुष्य
लोगों को बहकाता है और अपने को ख्रीष्ट
राजा कहके कैसर को कर देना बर्जता है।
३ पिलात ने उस से पूछा क्या तू यहूदियों का
राजा है . उस ने उस को उत्तर दिया कि आप
४ ही तो कहते हैं। तब पिलात ने प्रधानयाजकों
और लोगों से कहा मैं इस मनुष्य में कुछ दोष
५ नहीं पाता हूं। परन्तु उन्होंने अधिक दृढ़ताई
से कहा वह गालील से लेके यहां लों सारे यहू-
दिया में उपदेश करके लोगों को उसकाता है॥

६ पिलात ने गालील का नाम सुन के पूछा
७ क्या यह मनुष्य गालीली है। जब उस ने जाना
कि वह हेरोद के राज्य में का है तब उसे हेरोद
के पास भेजा कि वह भी उन दिनों में यिरू-
८ शलीम में था। हेरोद यीशु को देख के अति
आनन्दित हुआ क्योंकि वह बहुत दिन से उस
को देखने चाहता था इस लिये कि उस के
विषय में बहुत बातें सुनी थीं और उस का कुछ
आश्चर्य कर्म्म देखने की उस को आशा हुई।
९ उस ने उस से बहुत बातें पूछीं परन्तु उस ने
१० उस को कुछ उत्तर न दिया। और प्रधान-
याजकों और अध्यापकों ने खड़े हुए बड़ी धुन
११ से उस पर दोष लगाये। तब हेरोद ने अपनी
सेना के संग उसे तुच्छ जानके ठट्ठा किया
और भड़कीला बस्त्र पहिराके उसे पिलात के
१२ पास फेर भेजा। उसी दिन पिलात और हेरोद
जिन्हों के बीच में आगे से शत्रुता थी आपस
में मित्र हो गये॥

१३ पिलात ने प्रधान याजकों और अध्यक्षों
और लोगों को एकट्ठे बुलाके उन्हों से कहा।
१४ तुम इस मनुष्य को लोगों का बहकानेहारा

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

कहके मेरे पास लाये हो और देखो मैं ने तुम्हारे साम्हने बिचार किया है परन्तु जिन बातों में तुम इस मनुष्य पर दोष लगाते हो उन बातों के विषय में मैंने उस में कुछ दोष १५ नहीं पाया है। न हेरोद ने पाया है क्योंकि मैं ने तुम्हें उस पास भेजा और देखो बध के योग्य १६ कोई काम उस से नहीं किया गया है। सो मैं १७ उसे कोड़े मारके छोड़ देऊंगा। पिलात को अवश्य भी था कि उस पर्ब्ब में एक मनुष्य को १८ लोगों के लिये छोड़ देवे। तब लोग सब मिलके चिल्लाये कि इस को ले जाइये और हमारे लिये १९ बरब्बा को छोड़ दीजिये। यही बरब्बा किसी बलवे के कारण जो नगर में हुआ था और नरहिंसा के २० कारण बन्दीगृह में डाला गया था। पिलात यीशु को छोड़ने की इच्छा कर लोगों से फिर बोला। २१ परन्तु उन्हों ने पुकारा कि उसे क्रूश पर २२ चढ़ाइये क्रूश पर चढ़ाइये। उस ने तीसरी बेर उन से कहा क्यों उस ने कौन सी बुराई किई है. मैं ने उस में बध के योग्य कोई दोष नहीं पाया है इस लिये मैं उसे कोड़े मारके छोड़ २३ देऊंगा। परन्तु वे ऊंचे ऊंचे शब्द से यत्न करके मांगने लगे कि वह क्रूश पर चढ़ाया जाय और उन्हों के और प्रधान याजकों के शब्द २४ प्रबल ठहरे। सो पिलात ने आज्ञा दिई कि उन २५ की बिन्ती के अनुसार किया जाय। और उस ने उस मनुष्य को जो बलवे और नरहिंसा के कारण बन्दीगृह में डाला गया था जिसे वे मांगते थे उन के लिये छोड़ दिया और यीशु २६ को उन की इच्छा पर सौंप दिया। जब वे उसे ले जाते थे तब उन्हों ने शिमोन नाम कुरीनी देश के एक मनुष्य को जो गांव से आता था पकड़के उस पर क्रूश धर दिया कि उसे यीशु के पीछे ले चले॥

२७ लोगों की बड़ी भीड़ उस के पीछे हो लिई और बहुतेरी स्त्रियां भी जो उस के लिये छाती २८ पीटती और बिलाप करती थीं। यीशु ने उन्हों की ओर फिरके कहा हे यिरूशलीम की पुत्रियो मेरे लिये मत रोओ परन्तु अपने लिये और २९ अपने बालकों के लिये रोओ। क्योंकि देखो वे दिन आते हैं जिन्हों में लोग कहेंगे धन्य वे स्त्रियां जो बांझ हैं और वे गर्भ जिन्हों ने लड़के न जन्माये और वे स्तन जिन्हों ने दूध न ३० पिलाया है। तब वे पर्ब्बतों से कहने लगेंगे कि हमों पर गिरो और टीलों से कि हमें ढांपो। क्योंकि जो वे हरे पेड़ से यह करते हैं तो सूखे ३१ से क्या किया जायगा। वे और दो मनुष्यों को ३२ भी जो कुकर्म्मी थे यीशु के संग घात करने को ले चले॥

जब वे उस स्थान पर जो खोपड़ी कहावता ३३ है पहुंचे तब उन्हों ने वहां उस को और उन कुकर्म्मियों को एक को दहिनी ओर और दूसरे को बाईं ओर क्रूशों पर चढ़ाया। तब यीशु ने ३४ कहा हे पिता उन्हें क्षमा कर क्योंकि वे नहीं जानते क्या करते हैं. और उन्हों ने चिट्ठियां डालके उसके कपड़े बांट लिये॥

लोग खड़े हुए देखते रहे और अध्यक्षों ने ३५ भी उन के संग ठट्ठा कर कहा उस ने औरों को बचाया जो वह ईश्वर का चुना हुआ जन खीष्ट है तो अपने को बचावे। योद्धाओं ने भी उस ३६ से ठट्ठा करने को निकट आके उसे सिरका दिया। और कहा जो तू यिहूदियों का राजा है ३७ तो अपने को बचा। और उस के ऊपर में एक ३८ पत्र भी था जो यूनानीय औ रोमीय औ इब्रीय अक्षरों में लिखा हुआ था कि यह यिहूदियों का राजा है॥

जो कुकर्म्मी लटकाये गये थे उन में से एक ३९ ने उस की निन्दा कर कहा जो तू खीष्ट है तो अपने को और हमों को बचा। इस पर दूसरे ने ४० उसे डांट के कहा क्या तू ईश्वर से कुछ डरता भी नहीं. तुझ पर तो वैसा ही दण्ड दिया जाता है। और हमों पर न्याय की रीति से ४१ दिया जाता क्योंकि हम अपने कर्म्मों के योग्य फल भोगते हैं परन्तु इस ने कोई अनुचित काम नहीं किया है। तब उस ने यीशु से कहा हे ४२ प्रभु जब आप अपने राज्य में आवें तब मेरी सुध लीजिये। यीशु ने उस से कहा मैं तुझ से ४३ सच कहता हूं कि आज ही तू मेरे संग स्वर्गलोक में होगा॥

जब दो पहर के निकट हुआ तब सारे देश में ४४ तीसरे पहर लों अंधकार हो गया। सूर्य्य अंधि- ४५ यारा हो गया और मन्दिर का परदा बीच से फट गया। और यीशु ने बड़े शब्द से पुकारके ४६ कहा हे पिता मैं अपना आत्मा तेरे हाथ में सौंपता हूं और यह कहके प्राण त्यागा। जो ४७ हुआ था सो देखके शतपति ने ईश्वर का गुणानुबाद कर कहा निश्चय यह मनुष्य धर्म्मी था। और सब लोग जो यह देखने को एकट्ठे हुए थे ४८ जो कुछ हुआ था सो देखके अपनी अपनी


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



४९ छाती पीटते हुए फिर गये । और यीशु के सब चिन्हार और वे स्त्रियां जो गालील से उस के संग आई थीं दूर खड़े हो यह सब देखते रहे ॥

५० और देखो यूसुफ नाम यिहूदियों के अरिमथिया नगर का एक मनुष्य था जो मंत्री था और उत्तम और धर्म्मी पुरुष होके दूसरे मंत्रियों के विचार और काम में नहीं मिला था। ५१ और वह आप भी ईश्वर के राज्य की बाट ५२ जोहता था । उस ने पिलात के पास जाके यीशु ५३ की लोथ मांग लिई । तब उस ने उसे उतारके चद्दर में लपेटा और एक कबर में रखा जो पत्थर में खोदी हुई थी जिस में कोई कभी ५४ नहीं रखा गया था । वह दिन तैयारी का दिन ५५ था और बिश्रामवार समीप था । वे स्त्रियां भी जो गालील से उस के संग आई थीं पीछे हो लिईं और कबर को और उस की लोथ क्योंकर रखी गई उस को देख लिया । ५६ और उन्हों ने लौटके सुगंध द्रव्य और सुगंध तेल तैयार किया और आज्ञा के अनुसार बिश्राम के दिन में बिश्राम किया ॥

२४. तब अठवारे के पहिले दिन बड़ी भोर ये स्त्रियां और उन के संग कई एक और स्त्रियां वह सुगंध जो उन्हों ने २ तैयार किया था लेके कबर पर आईं । परन्तु उन्हों ने पत्थर को कबर के साम्हने से लुढ़काया ३ हुआ पाया । और भीतर जाके प्रभु यीशु की ४ लोथ न पाई । जब वे इस बात के विषय में दुबधा कर रहीं तब देखो दो पुरुष चमकते बस्त्र ५ पहिने हुए उन के निकट खड़े हो गये । जब वे डर गईं और धरती की ओर मुंह झुकाये रहीं तब वे उन से बोले तुम जीवते को मृतकों के ६ बीच में क्यों ढूंढ़ती हो । वह यहां नहीं है परन्तु जी उठा है . स्मरण करो कि उस ने गालील में ७ रहते हुए तुम से कहा । अवश्य है कि मनुष्य का पुत्र पापी लोगों के हाथ में पकड़वाया जाय और क्रूश पर घात किया जाय और तीसरे दिन ८ जी उठे । तब उन्हों ने उस की बातों को स्म- ९ रण किया । और कबर से लौटके उन्हों ने ग्यारह शिष्यों को और और सभों को यह सब १० बातें सुनाईं । मरियम मगदलीनी और योहाना और याकूब की माता मरियम और उन के संग की और स्त्रियां थीं जिन्हों ने प्रेरितों से यह ११ बातें कहीं । परन्तु उन की बातें उन्हों के आगे कहानी सी समझ पड़ीं और उन्हों ने उन की प्रतीति न किई । १२ तब पितर उठके कबर पर दौड़ गया और झुकके केवल चद्दर पड़ी हुई देखी और जो हुआ था उस से अपने मन में अचंभा करता हुआ चला गया ॥

१३ देखो उसी दिन उन में से दो जन इम्माऊ नाम एक गांव को जो यिरूशलीम से कोश चार एक पर था जाते थे । १४ और वे इन सब बातों पर जो हुई थीं आपस में बातचीत करते थे । १५ ज्यों वे बातचीत और बिचार कर रहे त्यों यीशु आपही निकट आके उन के संग हो लिया । १६ परन्तु उन की दृष्टि ऐसी रोकी गई कि उन्हों ने उस को नहीं चीन्हा । १७ उस ने उन से कहा यह क्या बातें हैं जिन पर तुम चलते हुए आपस में बात चीत करते और उदास होते हो । १८ तब एक जन ने जिस का नाम क्लियोपा था उत्तर देके उस से कहा क्या केवल तू ही यिरूशलीम में डेरा करके वे बातें जो उस में इन दिनों में हुई हैं नहीं जानता है । १९ उस ने उन से कहा कौन सी बातें . उन्हों ने उस से कहा यीशु नासरी के बिषय में जो भविष्यद्वक्ता और ईश्वर के और सब लोगों के आगे काम में और बचन में शक्तिमान पुरुष था । २० क्योंकर हमारे प्रधान याजकों और अध्यक्षों ने उसे सोंप दिया कि उस पर बध किये जाने की आज्ञा दिई जाय और उसे क्रूश पर घात किया है । २१ परन्तु हमें आशा थी कि वही है जो इस्रायेल का उद्धार करेगा . और भी जब से यह हुआ तब से आज उस को तीसरा दिन है । २२ और हमों में से कितनी स्त्रियों ने भी हमें बिस्मित किया है कि वे भोर को कबर पर गईं । २३ पर उस की लोथ न पाके फिर आके बोलीं कि हम ने स्वर्गदूतों का दर्शन भी पाया है जो कहते हैं कि वह जीता है । २४ तब हमारे संगियों में से कितने जन कबर पर गये और जैसा स्त्रियों ने कहा तैसा ही पाया परन्तु उस को न देखा । २५ तब यीशु ने उन से कहा हे निर्बुद्धि और भविष्यद्वक्ताओं की सब बातों पर बिश्वास करने में मन्दमति लोगो । २६ क्या अवश्य न था कि ख्रीष्ट यह दुःख उठाके अपने ऐश्वर्य्य में प्रवेश करे । २७ तब उस ने मूसा से और सब भविष्यद्वक्ताओं से आरंभ कर सारे धर्म्मपुस्तक में अपने विषय में की बातों का अर्थ उन्हों को बताया । २८ इतने में वे उस गांव के पास पहुंचे जहां वे जाते थे

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

और उस ने ऐसा किया जैसा कि आगे जाता २९ है। परन्तु उन्हों ने यह कहके उस को रोका कि हमारे संग रहिये क्योंकि सांझ हो चली और दिन ढल गया है. तब वह उन के संग ३० रहने को भीतर गया। जब वह उन के संग भोजन पर बैठा तब उस ने रोटी लेके धन्यबाद ३१ किया और उसे तोड़के उन को दिया। तब उन की दृष्टि खुल गई और उन्हों ने उस को चीन्हा ३२ और वह उन से अन्तर्द्धान हो गया। और उन्हों ने आपस में कहा जब वह मार्ग में हम से बात करता था और धर्म्मपुस्तक का अर्थ हमें बताता था तब क्या हमारा मन हम में न ३३ तपता था। वे उसी घड़ी उठके यिरूशलीम को लौट गये और ग्यारह शिष्यों को और उन के संगियों को एकट्ठे हुए और यह कहते हुए ३४ पाया। कि निश्चय प्रभु जी उठा है और ३५ शिमोन को दिखाई दिया है तब। उन दोनो ने कह सुनाया कि मार्ग में क्या हुआ था और यीशु क्योंकर रोटी तोड़ने में उन से पहचाना गया॥

३६ वे यह कहते ही थे कि यीशु आप ही उन के बीच में खड़ा हो उन से बोला तुम्हारा ३७ कल्याण होय। परन्तु वे ब्याकुल और भयमान ३८ हुए और समझा कि हम प्रेत को देखते हैं। उस ने उन से कहा क्यों ब्याकुल हो और तुम्हारे ३९ मन में संदेह क्यों उत्पन्न होता है। मेरे हाथ और मेर पांव देखो कि मैं आपही हूं· मुझे टोओ और देख लो क्योंकि जैसे तुम मुझ में देखते हो तैसे प्रेत को हाड़ मांस नहीं ४० होते हैं। यह कहके उस ने अपने हाथ पांव उन्हें दिखाये। ज्यों वे मारे आनन्द के ४१ प्रतीति न करते थे और अचंभित हो रहे त्यों उस ने उन से कहा क्या तुम्हारे पास यहां कुछ भोजन है। उन्हों ने उस को कुछ भूनी ४२ मछली और मधु का छत्ता दिया। उस ने लेके ४३ उन के साम्हने खाया। और उस ने उन से ४४ कहा यही वे बातें हैं जो मैं ने तुम्हारे संग रहते हुए तुम से कहीं कि जो कुछ मेरे विषय में मूसा की ब्यवस्था में और भविष्यद्वक्ताओं और गीतों के पुस्तकों में लिखा है सब का पूरा होना अवश्य है। तब उस ने धर्म्मपुस्तक समझने को उन ४५ का ज्ञान खोला। और उस से कहा यूं लिखा है ४६ और इसी रीति से अवश्य था कि खीष्ट दुःख उठावे और तीसरे दिन मृतकों में से जी उठे। और यिरूशलीम से आरंभ कर सब देशों के लोगों ४७ में उस के नाम से पश्चात्ताप की और पापमोचन की कथा सुनाई जावे। तुम इन बातों के साक्षी ४८ हो। देखो मेरे पिता ने जिस की प्रतिज्ञा किई ४९ उस को मैं तुम्हों पर भेजता हूं और तुम जब लों ऊपर से शक्ति न पावो तब लों यिरूशलीम नगर में रहो॥

तब वह उन्हें बैथनिया लों बाहर ले गया ५० और अपने हाथ उठाके उन्हें आशीष दिई। उन्हें आशीष देते हुए वह उन से अलग हो ५१ गया और स्वर्ग पर उठा लिया गया। और वे ५२ उस को प्रणाम कर बड़े आनन्द से यिरूशलीम को लौट गये। और नित्य मन्दिर में ईश्वर ५३ की स्तुति और धन्यबाद किया करते थे। आमीन॥

---

# योहन रचित सुसमाचार।

---

१. आदि में बचन था और बचन ईश्वर के संग था और बचन २ ईश्वर था। वह आदि में ईश्वर के संग था। ३ सब कुछ उस के द्वारा सृजा गया और जो सृजा गया है कुछ भी उस बिना नहीं सृजा गया। उस में जीवन था और वह जीवन मनुष्यों का ४ उजियाला था। और वह उजियाला अंधकार ५ में चमकता है और अंधकार ने उस को ग्रहण न किया॥

एक मनुष्य ईश्वर की ओर से भेजा गया ६

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



७ जिस का नाम योहन था। वह साक्षी के लिये आया कि उस उजियाले के विषय में साक्षी देवे इस लिये कि सब लोग उस के द्वारा से ८ बिश्वास करें। वह आप तो वह उजियाला न था परन्तु उस उजियाले के विषय में साक्षी ९ देने को आया। सच्चा उजियाला जो हर एक मनुष्य को उजियाला देता है जगत में आने १० वाला था। वह जगत में था और जगत उस के द्वारा सृजा गया परन्तु जगत ने उस को नहीं ११ जाना। वह अपने निज देश में आया और उस १२ के निज लोगों ने उसे ग्रहण न किया। परन्तु जितनों ने उसे ग्रहण किया उन्हों को अर्थात उस के नाम पर बिश्वास करनेहारों को उस ने ईश्वर के सन्तान होने का अधिकार दिया। १३ उन्हों का जन्म न लोहू से न शरीर की इच्छा से न मनुष्य की इच्छा से परन्तु ईश्वर से १४ हुआ। और बचन देहधारी हुआ और हमारे बीच में डेरा किया और हम ने उस की महिमा पिता के एकलौते की सी महिमा देखी . वह अनुग्रह और सच्चाई से परिपूर्ण १५ था। योहन ने उस के विषय में साक्षी दिई और पुकारके कहा यही था जिस के विषय में मैं ने कहा कि जो मेरे पीछे आता है सो मेरे आगे १६ हुआ है क्योंकि वह मुझ से पहिले था। उस की भरपूरी से हम सभों ने पाया है हां अनुग्रह १७ पर अनुग्रह पाया है। क्योंकि व्यवस्था मूसा के द्वारा से दिई गई अनुग्रह और सच्चाई यीशु १८ ख्रीष्ट के द्वारा से हुए। किसी ने ईश्वर को कभी नहीं देखा है . एकलौता पुत्र जो पिता की गोद में है उसी ने उसे बर्णन किया॥

१९ योहन की साक्षी यह है कि जब यिहूदियों ने यिरूशलीम से याजकों और लेवीयों को उस २० से यह पूछने को भेजा कि तू कौन है। तब उस ने मान लिया और नहीं मुकर गया पर मान २१ लिया कि मैं ख्रीष्ट नहीं हूं। तब उन्हों ने उस से पूछा तो कौन . क्या तू एलियाह है. उस ने कहा मैं नहीं हूं . क्या तू वह भविष्यद्वक्ता है . २२ उस ने उत्तर दिया कि नहीं। फिर उन्हों ने उस से कहा तू कौन है कि हम अपने भेजनेहारों को उत्तर देवें तू अपने विषय में क्या कहता है। २३ उस ने कहा मैं किसी का शब्द हूं जो जंगल में पुकारता है कि परमेश्वर का पन्थ सीधा करो २४ जैसा यिशैयाह भविष्यद्वक्ता ने कहा। जो भेजे २५ गये थे सो फरीशियों में से थे। उन्हों ने उस से पूछ करके उस से कहा जो तू न ख्रीष्ट और न एलियाह और न वह भविष्यद्वक्ता है तो क्यों बपतिसमा देता है। योहन ने उन को २६ उत्तर दिया कि मैं तो जल से बपतिसमा देता हूं परन्तु तुम्हारे बीच में एक खड़ा है जिसे तुम नहीं जानते हो। वही है मेरे पीछे आनेवाला जो २७ मेरे आगे हुआ है मैं उस की जूती का बंध खोलने के योग्य नहीं हूं। यह बातें यर्दन नदी २८ के उस पार बैथाबरा गांव में हुईं जहां योहन बपतिसमा देता था॥

दूसरे दिन योहन ने यीशु को अपने पास २९ आते देखा और कहा देखो ईश्वर का मेमना जो जगत के पाप को उठा लेता है। यही है जिस ३० के विषय में मैं ने कहा कि एक पुरुष मेरे पीछे आता है जो मेरे आगे हुआ है क्योंकि वह मुझ से पहिले था। मैं उसे नहीं चीन्हता था परन्तु ३१ जिस्तें वह इस्रायेली लोगों पर प्रगट किया जाय इसी लिये मैं जल से बपतिसमा देता हुआ आया हूं। और भी योहन ने साक्षी दिई कि ३२ मैं ने आत्मा को कपोत की नाईं स्वर्ग से उतरते देखा है और वह उस पर ठहर गया। और मैं उसे नहीं चीन्हता था परन्तु जिस ने ३३ मुझे जल से बपतिसमा देने को भेजा उसी ने मुझ से कहा जिस पर तू आत्मा को उतरते और उस पर ठहरते देखे वही तो पवित्र आत्मा से बपतिसमा देनेहारा है। और मैं ने देखके साक्षी ३४ दिई है कि यही ईश्वर का पुत्र है॥

दूसरे दिन फिर योहन और उस के शिष्यों ३५ में से दो जन खड़े थे। और ज्यों यीशु फिरता ३६ था त्यों वह उस पर दृष्टि करके बोला देखो ईश्वर का मेमना। उन दो शिष्यों ने उस को ३७ बोलते सुना और यीशु के पीछे हो लिये। यीशु ३८ ने मुह फेरके उन को पीछे आते देखके उन से कहा तुम क्या खोजते हो . उन्हों ने उस से कहा हे रब्बी अर्थात हे गुरु आप कहां रहते हैं। उस ने उन से कहा आके देखो . उन्हों ने जाके ३९ देखा वह कहां रहता था और उस दिन उस के संग रहे कि दो घड़ी के अटकल दिन रहा था। जो दो जन योहन की सुनके यीशु के पीछे ४० हो लिये उन में से एक तो शिमोन पितर का भाई अन्द्रिय था। उस ने पहिले अपने निज ४१ भाई शिमोन को पाया और उस से कहा हम ने मसीह को अर्थात ख्रीष्ट को पाया है। तब ४२ वह उसे यीशु पास लाया और यीशु ने उस

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

पर दृष्टि कर कहा तू यूनस का पुत्र शिमोन है तू कैफा अर्थात पितर कहावेगा ॥

४३ दूसरे दिन यीशु ने गालील देश को जाने की इच्छा किई और फिलिप को पाके उस से ४४ कहा मेरे पीछे आ । फिलिप तो अन्द्रिय और ४५ पितर के नगर बैतसैदा का था । फिलिप ने नथनेल को पाके उस से कहा जिस के विषय में मूसा ने व्यवस्था में और भविष्यद्वक्ताओं ने लिखा है उस को हम ने पाया है अर्थात यूसफ ४६ के पुत्र नासरत नगर के यीशु को । नथनेल ने उस से कहा क्या कोई उत्तम वस्तु नासरत से उत्पन्न हो सकती है फिलिप ने उन ४७ से कहा आके देखिये । योशु ने नथनेल को अपने पास आते देखा और उस के विषय में कहा देखो यह सचमुच इस्रायली है जिस ४८ में कपट नहीं । नथनेल ने उस से कहा आप मुझे कहां से पहचानते हैं यीशु ने उस को उत्तर दिया कि फिलिप के तुझे बुलाने के पहिले जब तू गूलर के वृक्ष तले था तब मैं ४९ ने तुझे देखा । नथनेल ने उस को उत्तर दिया कि हे गुरु आप ईश्वर के पुत्र हैं आप इस्रायल ५० के राजा हैं । यीशु ने उस को उत्तर दिया मैं ने जो तुझ से कहा कि मैं ने तुझे गूलर के वृक्ष तले देखा क्या तू इस लिये बिश्वास करता ५१ है . तू इन से बड़े काम देखेगा । फिर उस से कहा मैं तुम से सच सच कहता हूं इस के पीछे तुम स्वर्ग को खुला और ईश्वर के दूतों को मनुष्य के पुत्र के ऊपर से चढ़ते उतरते देखोगे ॥

२. तीसरे दिन गालील के काना नगर में एक बिवाह का २ भोज था और यीशु की माता वहां थी । यीशु भी और उस के शिष्य लोग उस बिवाह के ३ भोज में बुलाये गये । जब दाखरस घट गया तब यीशु की माता ने उस से कहा उन के ४ पास दाखरस नहीं है । यीशु ने उस से कहा हे नारी आप को मुझ से क्या काम . मेरा ५ समय अब लों नहीं पहुंचा है । उस की माता ने सेवकों से कहा जो कुछ वह तुम से कहे सो ६ करो । वहां पत्थर के छः मटके यिहूदियों के शुद्ध करने की रीति के अनुसार धरे थे जिन ७ में डेढ़ डेढ़ अथवा दो दो मन समाते थे । यीशु ने उन से कहा मटकों को जल से भर देओ . ८ सो उन्हों ने उन्हें मुंहामुंह भर दिया । तब उस ने उन से कहा अब उंडेलो और भोज के ९ प्रधान के पास ले जाओ . वे ले गये । जब भोज के प्रधान ने वह जल जो दाखरस बन गया था चीखा और वह नहीं जानता था कि वह कहां से आया परन्तु जिन सेवकों ने जल उंडेला था वे जानते थे तब भोज के प्रधान १० ने दूल्हे को बुलाया । और उस से कहा हर एक मनुष्य पहिले अच्छा दाखरस देता और जब लोग पीके छक जाते तब मध्यम देता है . ११ तू ने अच्छा दाखरस अब लों रखा है । यीशु ने गालील के काना नगर में आश्चर्य्य कर्म्मों का यह आरंभ किया और अपनी महिमा प्रगट किई और उस के शिष्यों ने उस पर बिश्वास किया ॥

१२ इस के पीछे वह और उस की माता और उस के भाई और उस के शिष्य लोग कफर्नाहुम नगर को गये परन्तु वहां बहुत दिन न रहे । १३ यिहूदियों का निस्तार पर्ब्ब निकट था और १४ यीशु यिरूशलीम को गया । और उस ने मन्दिर में गोरुओं औ भेड़ों औ कपोतों के बेचनेहारों को और सर्राफों को बैठे हुए १५ पाया । तब उस ने रस्सियों का कोड़ा बना के उन सभों को भेड़ों औ गोरूओं समेत मन्दिर से निकाल दिया और सर्राफों के पैसे बिथरा १६ के पीढ़ों को उलट दिया । और कपोतों के बेचनेहारों से कहा इन को यहां से ले जाओ मेरे १७ पिता का घर ब्योपार का घर मत बनाओ । तब उस के शिष्यों ने स्मरण किया कि लिखा है तेरे घर के विषय में की धुन मुझे खा जाती है ॥

१८ इस पर यिहूदियों ने उस से कहा तू जो यह करता है तो हमें कौन सा चिन्ह दिखाता है । १९ यीशु ने उन को उत्तर दिया कि इस मन्दिर को ढा दो और मैं उसे तीन दिन में उठाऊंगा । २० यिहूदियों ने कहा यह मन्दिर छियालीस बरस में बनाया गया और तू क्या तीन दिन में इसे २१ उठावेगा । परन्तु वह अपने देह के मन्दिर के २२ विषय में बोला । सो जब वह मृतकों से जी उठा तब उस के शिष्यों ने स्मरण किया कि उस ने उन्हों से यह बात कही थी और उन्हों ने धर्म्मपुस्तक पर और उस बचन पर जो यीशु ने कहा था बिश्वास किया ॥

२३ जब वह निस्तार पर्ब्ब में यिरूशलीम में था तब बहुत लोगों ने उस के आश्चर्य्य कर्म्मों

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



को जो वह करता था देख के उस के नाम पर
२४ बिश्वास किया। परन्तु यीशु ने अपने को उन्हों
के हाथ नहीं सौंपा क्योंकि वह सभों को
२५ जानता था। और उसे प्रयोजन न था कि
मनुष्य के विषय में साक्षी कोई देवे क्योंकि वह
आप जानता था कि मनुष्य में क्या है॥

**३. फरीशियों** में से निकोदीम नाम
एक मनुष्य था जो यिहू-
२ दियों का एक प्रधान था। वह रात को
यीशु पास आया और उस से कहा हे गुरु हम
जानते हैं कि आप ईश्वर की ओर से उपदेशक
आये हैं क्योंकि कोई इन आश्चर्यकर्मों को जो
आप करते हैं जो ईश्वर उस के संग न हो तो
३ नहीं कर सकता है। ईशु ने उस को उत्तर दिया
कि मैं तुझ से सच सच कहता हूं कोई यदि फिरके
न जन्मे तो ईश्वर का राज्य नहीं देख सकता
४ है। निकोदीम ने उस से कहा मनुष्य बूढ़ा होके
क्योंकर जन्म ले सकता है क्या वह अपनी
माता के गर्भ में दूसरी बेर प्रवेश करके
५ जन्म ले सकता है। यीशु ने उत्तर दिया
कि मैं तुझ से सच सच कहता हूं कोई
यदि जल और आत्मा से न जन्मे तो ईश्वर के
६ राज्य में प्रवेश नहीं कर सकता है। जो शरीर से
जन्मा है सो शरीर है और जो आत्मा से जन्मा
७ है सो आत्मा है। अचंभा मत कर कि मैं ने तुझ
से कहा तुम को फिरके जन्म लेना अवश्य है।
८ पवन जहां चाहता है तहां बहता है और तू
उस का शब्द सुनता है परन्तु नहीं जानता है
वह कहां से आता और किधर को जाता है
जो कोई आत्मा से जन्मा है सो इसी रीति से है॥
९ निकोदीम ने उस को उत्तर दिया कि यह
१० बातें क्योंकर हो सकती हैं। यीशु ने उस को
उत्तर दिया क्या तू इस्राएली लोगों का उप-
११ देशक है और यह बातें नहीं जानता। मैं तुझ
से सच सच कहता हूं हम जो जानते हैं सो
कहते हैं और जो देखा है उस पर साक्षी देते
हैं और तुम हमारी साक्षी ग्रहण नहीं करते
२१ हो। जो मैं ने तुम से पृथिवी पर की बातें
कहीं और तुम प्रतीत नहीं करते हो तो यदि
मैं तुम से स्वर्ग में की बातें कहूं तुम क्योंकर
१३ प्रतीति करोगे। और कोई स्वर्ग पर नहीं
चढ़ गया है केवल वह जो स्वर्ग से उतरा
१४ अर्थात मनुष्य का पुत्र जो स्वर्ग में है। जिस
रीति से मूसा ने जंगल में सांप को ऊंचा किया
उसी रीति से अवश्य है कि मनुष्य का पुत्र
ऊंचा किया जाय। इस लिये कि जो कोई उस १५
पर बिश्वास करे सो नाश न होय परन्तु अनन्त
जीवन पावे। क्योंकि ईश्वर ने जगत को ऐसा १६
प्यार किया कि उस ने अपना एकलौता पुत्र
दिया कि जो कोई उस पर बिश्वास करे सो
नाश न होय परन्तु अनन्त जीवन पावे। ईश्वर १७
ने अपने पुत्र को जगत में इस लिये नहीं भेजा
कि जगत को दण्ड के योग्य ठहरावे परन्तु इस
लिये कि जगत उस के द्वारा त्राण पावे। जो १८
उस पर बिश्वास करता है सो दण्ड के योग्य नहीं
ठहराया जाता है परन्तु जो बिश्वास नहीं करता
सो दण्ड के योग्य ठहर चुका है क्योंकि उस ने
ईश्वर के एकलौते पुत्र के नाम पर बिश्वास नहीं
किया है। और दण्ड के योग्य ठहराने का कारण १९
यह है कि उजियाला जगत में आया है और
मनुष्यों ने अंधियारे को उजियाले से अधिक प्यार
किया क्योंकि उन के काम बुरे थे। क्योंकि जो २०
कोई बुराई करता है सो उजियालाले से घिन
करता है और उजियाले के पास नहीं आता है
न हो कि उस के कामों पर उलहना दिया
जाय। परन्तु जो सच्चाई पर चलता है सो उजि- २१
याले के पास आता है इस लिये कि उस के काम
प्रगट होवें कि ईश्वर की ओर से किये गये हैं॥

इस के पीछे यीशु और उस के शिष्य यिहू- २२
दिया देश में आये और उस ने वहां उन के
संग रहके बपतिसमा दिलाया। योहन भी २३
शालीम के निकट ऐनन नाम स्थान में बपति-
समा देता था क्योंकि वहां बहुत जल था और
लोग आके बपतिसमा लेते थे। क्योंकि योहन २४
अब लों बन्दीगृह में नहीं डाला गया था॥

योहन के शिष्यों और यिहूदियों में शुद्ध २५
करने के बिषय में बिबाद हुआ। और उन्हों ने २६
योहन के पास आके उस से कहा हे गुरु जो
यर्दन के उस पार आप के संग था जिस पर
आप ने साक्षी दिई है देखिये वह बपतिसमा
दलाता है और सब लोग उस के पास जाते
हैं। योहन ने उत्तर दिया यदि स्वर्ग से उस को २७
न दिया जाय तो मनुष्य कुछ नहीं पा सकता
है। तुम आप ही मेरे साक्षी हो कि मैं ने कहा मैं २८
ख्रीष्ट नहीं हूं पर उस के आगे भेजा गया हूं।
दूल्हिन जिस की है सोई दूल्हा है परन्तु दूल्हे २९
का मित्र जो खड़ा होके उस की सुनता है दूल्हे

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

के शब्द से अति आनन्दित होता है . मेरा यह
३० आनन्द पूरा हुआ है । अवश्य है कि वह बढ़े
३१ और मैं घटूं । जो ऊपर से आता है सो सभों के
ऊपर है . जो पृथिवी से है सो पृथिवी का है
और पृथिवी की बातें कहता है . जो स्वर्ग से
३२ आता है सो सभों के ऊपर है । जो उस ने देखा
और सुना है वह उस पर साक्षी देता है और
३३ कोई उस की साक्षी ग्रहण नहीं करता । जिस
ने उस की साक्षी ग्रहण किई है सो इस बात
३४ पर छाप दे चुका कि ईश्वर सत्य है । इस लिये
कि जिसे ईश्वर ने भेजा है सो ईश्वर की बातें
कहता है क्योंकि ईश्वर उस को आत्मा नाप से
३५ नहीं देता है । पिता पुत्र को प्यार करता है और
३६ उस ने सब कुछ उस के हाथ में दिया है । जो पुत्र
पर बिश्वास करता है उस को अनन्त जीवन है
पर जो पुत्र को ना माने सो जीवन को नहीं
देखेगा परन्तु ईश्वर का क्रोध उस पर रहता है ॥

४. जब प्रभु ने जाना कि फरीशियोंने
सुना है कि यीशु योहन से
अधिक शिष्य करके उन्हें बपतिसमा देता है ।
२ तौभी यीशु आप नहीं परन्तु उस के शिष्य
३ बपतिसमा देते थे । तब वह यिहूदिया को
४ छोड़के फिर गालील को गया । और उस को
शोमिरोन देश में से जाना अवश्य हुआ ।
५ सो वह शिकर नाम शोमिरोन के एक नगर
पर उस भूमि के निकट पहुंचा जिसे याकूब ने
६ अपने पुत्र यूसफ को दिया । और याकूब का
कूआं वहां था सो यीशु मार्ग में चलने से
थकित हो उस कूंए पर यूंहीं बैठ गया और
७ दो पहर के निकट था । एक शोमिरोनी स्त्री
जल भरने को आई . यीशु ने उस से कहा मुझे
८ पीने को दीजिए । उस के शिष्य लोग भोजन
९ मोल लेने को नगर में गये थे । शोमिरोनी
स्त्री ने उस से कहा आप यहूदी होके मुझ से
जो शोमरोनी स्त्री हूं क्योंकर पीने को मांगते
हैं क्योंकि यहूदी लोग शोमरोनियों के संग
१० व्यवहार नहीं करते । यीशु ने उस को उत्तर
दिया जो तू ईश्वर के दान को जानती और
वह कौन है जो तुझ से कहता है मुझे पीने
को दीजिये तो तू उस से मांगती और वह तुझे
११ अमृत जल देता स्त्री ने उस से कहा हे प्रभु
जल भरने को आप के पास कुछ नहीं है और
कूआं गहिरा है तो वह अमृतजल आप को
कहां से मिला है । क्या आप हमारे पिता १२
याकूब से बड़े हैं जिस ने यह कूआं हमें दिया
और आप ही अपने सन्तान और अपने ढोर
समेत उस में से पिया । यीशु ने उस को १३
उत्तर दिया कि जो कोई यह जल पीवे
सो फिर पियासा होगा । पर जो कोई वह १४
जल पीवे जो मैं उस को देऊंगा सो फिर कभी
पियासा न होगा परन्तु जो जल मैं उसे देऊंगा
सो उस में अनन्त जीवन लों उमंगनेहारे जल
का सोता हो जायगा । स्त्री ने उससे कहा हे १५
प्रभु यह जल मुझे दीजिये कि मैं पियासी न
होऊं और न जल भरने को यहां आऊं । यीशु १६
ने उस से कहा जा अपने स्वामी को बुलाके
यहां आ । स्त्री ने उत्तर दिया कि मेरे तईं १७
स्वामी नहीं है . यीशु उस से बोला तू ने
अच्छा कहा कि मेरे तईं स्वामी नहीं है ।
क्योंकि तेरे पांच स्वामी हो चुके और अब १८
जो तेरे संग रहता है सो तेरा स्वामी नहीं है .
यह तू ने सच कहा है । स्त्री ने उस से कहा १९
हे प्रभु मुझे सूझ पड़ता है कि आप भविष्यद्वक्ता
हैं । हमारे पितरों ने इसी पहाड़ पर भजन किया २०
और आप लोग कहते हैं कि वह स्थान जहां
भजन करना उचित है यिरूशलीम में है । यीशु २१
ने उस से कहा हे नारी मेरी प्रतीति कर कि
वह समय आता है जिस में तुम न इस पहाड़
पर और न यिरूशलीम में पिता का भजन
करोगे । तुम लोग जिसे नहीं जानते हो उस २२
का भजन करते हो हम लोग जिसे जानते हैं
उस का भजन करते हैं क्योंकि त्राण यिहूदियों
में से है । परन्तु वह समय आता है और अब २३
है जिस में सच्चे भक्त आत्मा और सच्चाई से
पिता का भजन करेंगे क्योंकि पिता ऐसे भजन
करनेहारों को चाहता है । ईश्वर आत्मा है २४
और अवश्य है कि उस का भजन करनेहारे
आत्मा और सच्चाई से भजन करें । स्त्री ने उस २५
से कहा मैं जानती हूं कि मसीह अर्थात ख्रीष्ट
आता है . वह जब आवेगा तब हमें सब कुछ
बतावेगा । यीशु ने उस से कहा मैं जो तुझ से २६
बोलता हूं वही हूं ॥

इतने में उस के शिष्य आये और अचंभा २७
किया कि वह स्त्री से बात करता है तौभी
किसी ने नहीं कहा कि आप क्या चाहते हैं
अथवा किस लिये उस से बात करते हैं । तब २८
स्त्री ने अपना घड़ा छोड़ा और नगर में जाके

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



२९ लोगों से कहा । आओ एक मनुष्य को देखो जिस ने सब कुछ जो मैं ने किया है मुझ से ३० कहा है यह क्या ख्रीष्ट है । सो वे नगर से निकलके उस पास आये ॥

३१ इस बीच में शिष्यों ने यीशु से बिन्ती किई ३२ कि हे गुरु खाइये । उस ने उन से कहा खाने को मेरे पास भोजन है जो तुम नहीं जानते ३३ हो । शिष्यों ने आपस में कहा क्या कोई उस ३४ पास कुछ खाने को लाया है । यीशु ने उन से कहा मेरा भोजन यह है कि अपने भेजनेहारे की इच्छा पर चलूं और उस का काम पूरा ३५ करूं । क्या तुम नहीं कहते हो कि अब भी चार मास हैं तब कटनी आवेगी . देखो मैं तुम से कहता हूं अपनी आंखें उठाके खेतों को ३६ देखो कि वे कटनी के लिए पक चुके हैं । और काटनेहारा बनि पाता और अनन्तजीवन के लिये फल बटोरता है जिस्तें बोनेहारा और ३७ काटनेहारा दोनों एक संग आनन्द करें । इस में वह बात सच्ची है कि एक बोता है और ३८ दूसरा काटता है । जिस में तुम ने परिश्रम नहीं किया है उस को मैं ने तुम्हें काटने को भेजा . दूसरों ने परिश्रम किया है और तुम ने उन के परिश्रम में प्रवेश किया है ॥

३९ उस नगर के शोमिरोनियों में से बहुतों ने उस स्त्री के बचन के कारण जिस ने साक्षी दिई कि उस ने सब कुछ जो मैं ने किया है मुझ से ४० कहा है यीशु पर बिश्वास किया । इस लिये जब शोमिरोनी लोग उस पास आये तब उस से बिन्ती किई कि हमारे यहां रहिये . और ४१ वह वहां दो दिन रहा । और उस के बचन के कारण बहुत अधिक लोगों ने बिश्वास किया । ४२ और उस स्त्री से कहा हम अब तेरे बचन के कारण बिश्वास नहीं करते हैं क्योंकि हम ने आप ही सुना हैं और जानते हैं कि यह सच मुच जगत का त्राणकर्त्ता ख्रीष्ट है ॥

४३ दो दिन के पीछे यीशु वहां से निकलके ४४ गालील को गया । उस ने तो आप ही साक्षी दिई कि भविष्यद्वक्ता अपने निज देश में आदर ४५ नहीं पाता है । जब वह गालील में आया तब गालीलियों ने उसे ग्रहण किया क्योंकि जो कुछ उस ने यिरूशलीम में पर्ब्ब में किया था उन्हों ४६ ने सब देखा था कि वे भी पर्ब्ब में गये थे । सो यीशु फिर गालील के काना नगर में आया जहां उस ने जल को दाख रस बनाया था और राजा के यहां का एक पुरुष था जिस का ४७ पुत्र कफर्नाहुम में रोगी था । उस ने जब सुना कि यीशु यिहूदिया से गालील में आया है तब उस पास जाके उस से बिन्ती किई कि आके मेरे पुत्र को चंगा कीजिये . क्योंकि वह लड़का ४८ मरने पर था । यीशु ने उस से कहा जो तुम चिन्ह अद्भुत काम न देखो तो बिश्वास नहीं ४९ करोगे । राजा के यहां के पुरुष ने उस से कहा हे प्रभु मेरे बालक के मरने के आगे आइये । ५० यीशु ने उस से कहा चला जा तेरा पुत्र जीता है . उस मनुष्य ने उस बात पर जो यीशु ने उस से कही बिश्वास किया और चला गया । ५१ और वह जाता ही था कि उस के दास उस से आ मिले और सन्देश दिया कि आप का लड़का ५२ जीता है । उस ने उन से पूछा किस घड़ी उस का जी हलका हुआ . उन्हों ने उस से कहा कल एक घड़ी दिन झुकते ज्वर ने उस को ५३ छोड़ा । सो पिता ने जाना कि उसी घड़ी में हुआ जिस घड़ी यीशु ने उस से कहा तेरा पुत्र जीता है और उस ने और उस के सारे घराने ५४ ने बिश्वास किया । यह दूसरा आश्चर्य्य कर्म्म यीशु ने यिहूदिया से गालील में आके किया ॥

**५. इस** के पीछे यिहूदियों का पर्ब्ब हुआ और यीशु यिरूशलीम २ को गया । यिरूशलीम में भेड़ी फाटक के पास एक कुण्ड है जो इब्रीय भाषा में बैथेसद। कहा- ३ वता है जिस के पांच ओसारे हैं । इन्हों में रोगियों अंधों लंगड़ों और सूखे अंगवालों की बड़ी भीड़ पड़ी रहती थी जो जल के हिलने की ४ बाट देखते थे । क्योंकि समय के अनुसार एक स्वर्गदूत उस कुण्ड में उतरके जल को हिलाता था इस से जो कोई जल के हिलने के पीछे उस में पहिले उतरता था कोई भी रोग उस को ५ लगा हो चंगा हो जाता था । एक मनुष्य वहां ६ था जो अड़तीस बरस से रोगी था । यीशु ने उसे पड़े हुए देखके और यह जानके कि उसे अब बहुत दिन हो चुके उस से कहा क्या तू ७ चंगा होने चाहता है । रोगी ने उस को उत्तर दिया कि हे प्रभु मेरा कोई मनुष्य नहीं है कि जब जल हिलाया जाय तब मुझे कुण्ड में उतारे और जब लों मैं जाता हूं दूसरा मुझ से आगे ८ उतरता है । यीशु ने उस से कहा उठ अपनी ९ खाट उठाके चल । वह मनुष्य तुरन्त चंगा हो

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

गया और अपनी खाट उठाके चलने लगा पर
१० उसी दिन बिश्रामवार था । इस लिये यिहूदियों ने उस चंगा किये हुए मनुष्य से कहा यह बिश्राम का दिन है खाट उठाना तुझे उचित
११ नहीं है । उस ने उन्हें उत्तर दिया कि जिस ने मुझे चंगा किया उसी ने मुझ से कहा अपनी
१२ खाट उठाके चल । उन्हों ने उस से पूछा वह मनुष्य कौन है जिस ने तुझ से कहा अपनी खाट
१३ उठाके चल । परन्तु वह चंगा किया हुआ मनुष्य नहीं जानता था वह कौन है क्योंकि उस स्थान में भीड़ होने से यीशु वहां से हट गया ॥

१४ इस के पीछे यीशु ने उस को मन्दिर में पाके उस से कहा देख तू चंगा हुआ है फिर पाप मत कर न हो कि इस से बुरी कोई बिपत्ति तुझ पर
१५ आवे । उस मनुष्य ने जाके यिहूदियों से कह दिया कि जिस ने मुझे चंगा किया सो यीशु
१६ है । इस कारण यिहूदियों ने यीशु को सताया और उसे मार डालने चाहा कि उस ने बिश्राम
१७ के दिन में यह काम किया था । यीशु ने उन को उत्तर दिया कि मेरा पिता अब लों काम
१८ करता है मैं भी काम करता हूं । इस कारण यिहूदियों ने और भी उसे मार डालने चाहा कि उस ने न केवल बिश्रामवार की विधि को लंघन किया परन्तु ईश्वर को अपना निज पिता कहके अपने को ईश्वर के तुल्य भी किया ॥

१९ इस पर यीशु ने उन्हों से कहा मैं तुम से सच सच कहता हूं पुत्र आप से कुछ नहीं कर सकता है केवल जो कुछ वह पिता को करते देखे क्योंकि जो कुछ वह करता है उसे पुत्र भी वैसे
२० ही करता है । क्योंकि पिता पुत्र को प्यार करता है और जो वह आप करता सो सब उस को बताता है और वह इनसे बड़े काम उस को
२१ बतावेगा जिस्तें तुम अचंभा करो । क्योंकि जैसा पिता मृतकों को उठाता और जिलाता है वैसा ही पुत्र भी जिन्हें चाहता है उन्हें जिलाता है ।
२२ और पिता किसी का बिचार भी नहीं करता है परन्तु बिचार करने का सब अधिकार पुत्र को दिया है इस लिये कि सब लोग जैसे पिता का आदर करते हैं वैसे पुत्र का आदर करें ।
२३ जो पुत्र का आदर नहीं करता है सो पिता का
२४ जिस ने उसे भेजा आदर नहीं करता है । मैं तुम से सच सच कहता हूं जो मेरा बचन सुनके मेरे भेजनेहारे पर बिश्वास करता है उस को अनन्त जीवन है और दण्ड की आज्ञा उस पर नहीं होती परन्तु वह मृत्यु से पार होके जीवन में पहुंचा है । मैं तुम से सच सच कहता हूं वह २५ समय आता है और अब है जिस में मृतक लोग ईश्वर के पुत्र का शब्द सुनेंगे और जो सुनेंगे सो जियेंगे क्योंकि जैसा पिता आप ही से जीता है २६ तैसा उसने पुत्र को भी अधिकार दिया है कि आप ही से जीवे । और उस को बिचार करने २७ का भी अधिकार दिया है क्योंकि वह मनुष्य का पुत्र है । इस से अचंभा मत करो क्योंकि वह २८ समय आता है जिस में जो कबरों में हैं सो सब उस का शब्द सुनके निकलेंगे । जिस से भलाई २९ करनेहारे जीवन के लिये जी उठेंगे और बुराई करनेहारे दण्ड के लिये जी उठेंगे ॥

मैं आप से कुछ नहीं कर सकता हूं जैसा मैं ३० सुनता हूं वैसा बिचार करता हूं और मेरा बिचार यथार्थ है क्योंकि मैं अपनी इच्छा नहीं चाहता हूं परन्तु पिता की इच्छा जिस ने मुझे भेजा । जो ३१ मैं अपने विषय में साक्षी देता हूं तो मेरी साक्षी ठीक नहीं है । दूसरा है जो मेरे बिषय में साक्षी ३२ देता है और मैं जानता हूं कि जो साक्षी वह मेरे विषय में देता है सो साक्षी ठीक है । तुम ने ३३ योहन के पास भेजा और उसने सत्य पर साक्षी दिई । मैं मनुष्य से साक्षी नहीं लेता हूं परन्तु मैं यह ३४ बातें कहता हूं इस लिये कि तुम त्राण पावो । वह ३५ तो जलता और चमकता हुआ दीपक था और तुम कितनी बेर लों उस के उजियाले में आनन्द करने को प्रसन्न थे । परन्तु योहन की साक्षी से ३६ बड़ी साक्षी मेरे पास है क्योंकि जो काम पिता ने मुझे पूरे करने को दिये हैं अर्थात येही काम जो मैं करता हूं मेरे विषय में साक्षी देते हैं कि पिता ने मुझे भेजा है । और पिता ने जिस ने ३७ मुझे भेजा आप ही मेरे विषय में साक्षी दिई है । तुम ने कभी उस का शब्द न सुना है और उस का रूप न देखा है । और तुम उस का ३८ बचन अपने में नहीं रखते हो कि जिसे उस ने भेजा उस का बिश्वास नहीं करते हो । धर्म्मपुस्तक में ढूंढ़ो क्योंकि तुम समझते हो कि ३९ उस में अनन्त जीवन हमें मिलता है और वही है जो मेरे बिषय में साक्षी देता है । परन्तु तुम ४० जीवन पाने को मेरे पास आने नहीं चाहते हो । मैं मनुष्यों से आदर नहीं लेता हूं । परन्तु ४१, ४२ मैं तुम्हें जानता हूं कि ईश्वर का प्रेम तुम में नहीं है । मैं अपने पिता के नाम से ४३ आया हूं और तुम मुझे ग्रहण नहीं करते हो


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


यदि दूसरा अपने ही नाम से आवे तो उसे ग्रहण
४४ करोगे। तुम जो एक दूसरे से आदर लेते हो
और वह आदर जो अद्वैत ईश्वर से है नहीं
चाहते हो क्योंकर बिश्वास कर सकते हो।
४५ मत समझो कि मैं पिता के आगे तुम पर दोष
लगाऊंगा . तुम पर दोष लगानेहारा तो है
अर्थात मूसा जिस पर तुम भरोसा रखते हो।
४६ क्योंकि जो तुम मूसा का बिश्वास करते तो
मेरा बिश्वास करते इस लिये कि उस ने मेरे
४७ विषय में लिखा। परन्तु जो तुम उस के लिखे
पर बिश्वास नहीं करते हो तो मेरे कहे पर
क्योंकर बिश्वास करोगे ॥

६. इस के पीछे यीशु गालील के समुद्र अर्थात तिबरिया के समुद्र के उस
२ पार गया। और बहुत लोग उस के पीछे हो
लिये इस कारण कि उन्हों ने उस के आश्चर्य्य
कर्म्मों को देखा जो वह रोगियों पर करता
३ था। तब यीशु पर्ब्बत पर चढ़के अपने शिष्यों
४ के संग वहां बैठा। और यिहूदियों का पर्ब्ब
५ अर्थात निस्तार पर्ब्ब निकट था। यीशु ने
अपनी आंखें उठाके बहुत लोगों को अपने पास
आते देखा और फिलिप से कहा हम कहां से
६ रोटी मोल लेवें कि ये लोग खावें। उस ने
उसे परखने को यह बात कही क्योंकि जो
वह करने पर था सो आप जानता था।
७ फिलिप ने उस को उत्तर दिया कि दो सौ
सूकियों की रोटी उन के लिये इतनी भी न
होगी कि उन में से हर एक को थोड़ी थोड़ी
८ मिले। उस के शिष्यों में से एक ने अर्थात
शिमोन पितर के भाई अंद्रिय ने उस से कहा।
९ यहां एक छोकरा है जिस पास जव की पांच
रोटी और दो मछली हैं परन्तु इतने लोगों के
१० लिये ये क्या हैं। यीशु ने कहा उन मनुष्यों को
बैठाओ . उस स्थान में बहुत घास थी सो पुरुष
जो गिन्ती में पांच सहस्र के अटकल थे बैठ
११ गये। तब यीशु ने रोटियां ले धन्य मान के
शिष्यों को बांट दिईं और शिष्यों ने बैठनेहारों
को और वैसे ही मछलियों में से जितनी
१२ वे चाहते थे उतनी दिईं। जब वे तृप्त हुए
तब उस ने अपने शिष्यों से कहा बचे हुए
१३ टुकड़े बटोर लो कि कुछ खोया न जाय। सो
उन्हों ने बटोरा और जव की पांच रोटियों के
जो टुकड़े खानेहारों से बच रहे उन से बराह
टोकरी भरीं। उन मनुष्यों ने यह आश्चर्य कर्म्म १४
जो यीशु ने किया था देखके कहा यह सचमुच
वह भविष्यद्वक्ता है जो जगत में आनेवाला
था। जब यीशु ने जाना कि वे मुझे राजा १५
बनाने के लिये आके मुझे पकड़ेंगे तब वह फिर
अकेला पर्ब्बत पर गया ॥

जब सांझ हुई तब उस के शिष्य लोग १६
समुद्र के तीर पर गये। और नाव पर चढ़के १७
समुद्र के उस पार कफर्नाहुम को जाने लगे .
और अंधियारा हुआ था और यीशु उन के
पास नहीं आया था। बड़ी बयार के बहने से १८
समुद्र में लहरें भी उठती थीं। जब वे डेढ़ अथवा १९
दो कोस खे गये थे तब उन्हों ने यीशु को
समुद्र पर चलते और नाव के निकट आते
देखा और डर गये। परन्तु उस ने उन से कहा २०
मैं हूं डरो मत। तब वे उसे नाव पर चढ़ा लेने २१
को प्रसन्न थे और तुरन्त नाव उस तीर पर
जहां वे जाते थे लग गई ॥

दूसरे दिन जो लोग समुद्र के उस पार खड़े २२
थे उन्हों ने जाना कि जिस नाव पर यीशु के
शिष्य चढ़े उसे छोड़के और कोई नाव वहां
नहीं थी और यीशु अपने शिष्यों के संग उस
नाव पर नहीं चढ़ा पर केवल उस के शिष्य चले
गये। तौभी पीछे और नावें तिबरिया नगर से २३
उस स्थान के निकट आई थीं जहां उन्हों ने
जब प्रभु ने धन्य माना था रोटी खाई।
सो जब लोगों ने देखा कि यीशु यहां नहीं है २४
और न उस के शिष्य तब वे भी नावों पर
चढ़के यीशु को ढूंढ़ते हुए कफर्नाहुम को आये।
और वे समुद्र के पार उसे पाके उस से बोले हे २५
गुरु आप यहां कब आये। यीशु ने उन्हें उत्तर २६
दिया कि मैं तुम से सच सच कहता हूं तुम
मुझे इस लिये नहीं ढूंढ़ते हो कि तुम ने आश्चर्य्य
कर्म्मों को देखा परन्तु इस लिये कि उन रोटियों
में से खाके तृप्त हुए ॥

नाशमान भोजन के लिये परिश्रम मत करो २७
परन्तु उस भोजन के लिये जो अनन्त जीवन
लों रहता है जिसे मनुष्य का पुत्र तुम को देगा
क्योंकि पिता ने अर्थात ईश्वर ने उसी पर छाप
दिई है। उन्हों ने उस से कहा ईश्वर के कार्य्य २८
करने को हम क्या करें। यीशु ने उन्हें उत्तर २९
दिया ईश्वर का कार्य्य यह है कि जिसे उस ने
भेजा है उस पर तुम बिश्वास करो। उन्हों ने ३०
उस से कहा आप कौन सा आश्चर्य्य कर्म्म

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

करते हैं कि हम देखके आप का बिश्वास करें.
३१ आप क्या करते हैं। हमारे पितरों ने जंगल में
मन्ना खाया जैसा लिखा है कि उस ने उन्हें स्वर्ग
३२ की रोटी खाने को दिई। यीशु ने उन से कहा
मैं तुम से सच सच कहता हूं मूसा ने तुम्हें स्वर्ग
की रोटी न दिई परन्तु मेरा पिता तुम्हें सच्ची
३३ स्वर्ग की रोटी देता है। क्योंकि ईश्वर की
रोटी वह है जो स्वर्ग से उतरती और जगत
३४ को जीवन देती है। उन्हों ने उस से कहा हे
३५ प्रभु यही रोटी हमें नित्य दीजिये। यीशु ने
उन से कहा जीवन की रोटी मैं हूं. जो मेरे
पास आवे सो कभी भूखा न होगा और जो
मुझ पर बिश्वास करे सो कभी प्यासा न
३६ होगा। परन्तु मैं ने तुम से कहा कि तुम मुझे
देख भी चुके और बिश्वास नहीं करते हो।
३७ सब जो पिता मुझ को देता है मेरे पास आवेगा
और जो कोई मेरे पास आवे मैं उसे किसी
३८ रीति से दूर न करूंगा। क्योंकि मैं अपनी इच्छा
नहीं परन्तु अपने भेजनेहारे की इच्छा पूरी
३९ करने को स्वर्ग से उतरा हूं। और पिता की
इच्छा जिस ने मुझे भेजा यह है कि जिन्हें उस
ने मुझ को दिया है उन में से मैं किसी को न
४० खोऊं परन्तु उन्हें पिछले दिन में उठाऊं। मेरे
भेजनेहारे की इच्छा यह है कि जो कोई पुत्र
को देखे और उस पर बिश्वास करे सो अनन्त
जीवन पावे और मैं उसे पिछले दिन में
उठाऊंगा॥

४१ तब यिहूदी लोग उस के विषय में कुड़कुड़ाने
लगे इस लिये कि उस ने कहा जो रोटी स्वर्ग
४२ से उतरी सो मैं हूं। वे बोले क्या यह यूसफ का
पुत्र यीशु नहीं है जिस के माता और पिता को
हम जानते हैं. तो वह क्यों कर कहता है कि
४३ मैं स्वर्ग से उतरा हूं। यीशु ने उन को उत्तर
४४ दिया कि आपस में मत कुड़कुड़ाओ। यदि
पिता जिस ने मुझे भेजा उसे न खींचे तो कोई
मेरे पास नहीं आ सकता है और उस को मैं
४५ पिछले दिन में उठाऊंगा। भविष्यद्वक्ताओं के
पुस्तक में लिखा है कि वे सब ईश्वर के
सिखाये हुये होंगे सो हर एक जिस ने पिता से
४६ सुना और सीखा है मेरे पास आता है। यह
नहीं कि किसी ने पिता को देखा है. केवल
जो ईश्वर की ओर से है उसी ने पिता को
४७ देखा है। मैं तुम से सच सच कहता हूं जो
कोई मुझ पर बिश्वास करता है उस को अनन्त
जीवन है। मैं जीवन की रोटी हूं। तुम्हारे ४८, ४९
पितरों ने जंगल में मन्ना खाया और मर गये।
यह वह रोटी है जो स्वर्ग से उतरती है कि ५०
जो उस से खावे सो न मरे। मैं जीवती रोटी हूं ५१
जो स्वर्ग से उतरी यदि कोई यह रोटी खाय
तो सदा लों जीयेगा और जो रोटी मैं देऊंगा
सो मेरा मांस है जिसे मैं जगत के जीवन के
लिये देऊंगा। इस पर यिहूदी लोग आपस में ५२
बिबाद करने लगे कि यह हमें क्योंकर अपना
मांस खाने को दे सकता है। यीशु ने उन से ५३
कहा मैं तुम से सच सच कहता हूं जो तुम
मनुष्य के पुत्र का मांस न खावो और उस का
लोहू न पीवो तो तुम में जीवन नहीं है।
जो मेरा मांस खाता और मेरा लोहू पीता है ५४
उस को अनन्त जीवन है और मैं उसे पिछले
दिन में उठाऊंगा। क्योंकि मेरा मांस सच्चा ५५
भोजन है और मेरा लोहू सच्ची पीने की बस्तु
है। जो मेरा मांस खाता और मेरा लोहू पीता ५६
है सो मुझ में रहता है और मैं उस में रहता
हूं। जैसा जीवते पिता ने मुझे भेजा और मैं ५७
पिता से जीता हूं तैसा वह भी जो मुझे खावे
मुझ से जीयेगा। यह वह रोटी है जो स्वर्ग ५८
से उतरी. जैसा तुम्हारे पितरों ने मन्ना खाया
और मर गये ऐसा नहीं. जो यह रोटी खाय
सो सदा लों जीयेगा। उस ने कफर्नाहुम में ५९
उपदेश करते हुए सभा के घर में यह बातें कहीं॥

उस के शिष्यों में से बहुतों ने यह सुनके कहा ६०
यह बात कठिन है इसे कौन सुन सकता है।
यीशु ने अपने मन में जाना कि उस के शिष्य ६१
इस बात के बिषय में कुड़कुड़ाते हैं इस लिये उन
से कहा क्या इस बात से तुम को ठोकर लगती
है। यदि मनुष्य के पुत्र को जहां वह आगे था ६२
उस स्थान पर चढ़ते देखो तो क्या कहोगे।
आत्मा तो जीवनदायक है शरीर से कुछ लाभ ६३
नहीं. जो बातें मैं तुम से बोलता हूं सो आत्मा
हैं और जीवन हैं। परन्तु तुम्हीं में से कितने ६४
हैं जो बिश्वास नहीं करते हैं. यीशु तो आरंभ
से जानता था कि वे कौन हैं जो बिश्वास
करनेहारे नहीं हैं और वह कौन है जो मुझे
पकड़वायगा। और उस ने कहा इसी लिये मैं ६५
ने तुम से कहा है कि यदि मेरे पिता की ओर
से उस को न दिया जाय तो कोई मेरे पास
नहीं आ सकता है। इस समय से उस के ६६
शिष्यों में से बहुतेरे पीछे हटे और उस के संग

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


६७ और न चले। इस लिये यीशु ने उन बारह शिष्यों से कहा क्या तुम भी जाने चाहते हो। ६८ शिमोन पितर ने उस को उत्तर दिया कि हे प्रभु हम किस के पास जायें. आप के पास ६९ अनन्त जीवन की बातें हैं। और हम ने विश्वास किया और जान लिया है कि आप ७० जीवते ईश्वर के पुत्र खीष्ट हैं। यीशु ने उन को उत्तर दिया क्या मैं ने तुम बारहों को नहीं ७१ चुना और तुम में से एक तो शैतान है। वह शिमोन के पुत्र यिहूदा ईस्करियोती के विषय में बोला क्योंकि वही उसे पकड़वाने पर था और वह बारह शिष्यों में से एक था॥

७. इस के पीछे यीशु गालील में फिरने लगा क्योंकि यिहूदी लोग उसे मार डालने चाहते थे इस लिये वह यिहूदिया में फिरने २ नहीं चाहता था। और यिहूदियों का पर्ब्ब अर्थात ३ तम्बुबास पर्ब्ब निकट था। इस लिये उस के भाइयों ने उस से कहा यहां से निकलके यिहूदिया में जा कि तेरे शिष्य लोग भी तेरे काम जो तू करता ४ है देखें। क्योंकि कोई नहीं गुप्त में कुछ करता और आप ही प्रगट होने चाहता है. जो तू यह करता है तो अपने तईं जगत को ५ दिखा। क्योंकि उस के भाई भी उस पर ६ बिश्वास नहीं करते थे। यीशु ने उन से कहा मेरा समय अब लों नहीं पहुंचा है परन्तु ७ तुम्हारा समय नित्य रहता है। जगत तुम से बैर नहीं कर सकता है परन्तु वह मुझ से बैर करता है क्योंकि मैं उस के विषय में साक्षी ८ देता हूं कि उस के काम बुरे हैं। तुम इस पर्ब्ब में जाओ. मैं अभी इस पर्ब्ब में नहीं जाता हूं क्योंकि मेरा समय अब लों पूरा नहीं हुआ है। ९ वह उन से यह बातें कहके गालील में रह गया। १० परन्तु जब उस के भाई लोग चले गये तब वह आप भी प्रगट होके नहीं पर जैसा गुप्त होके ११ पर्ब्ब में गया। यिहूदी लोग पर्ब्ब में उसे ढूंढ़ते १२ थे और बोले वह कहां है। और लोग उस के विषय में बहुत बातें आपस में फुसफुसाके कहते थे. कितनों ने कहा वह उत्तम मनुष्य है परन्तु औरों ने कहा सो नहीं पर वह लोगों को १३ भरमाता है। तौभी यिहूदीयों के डर के मारे कोई उस के विषय में खोलके नहीं बोला॥ १४ पर्ब्ब के बीचोबीच यीशु मन्दिर में जाके १५ उपदेश करने लगा। यिहूदियों ने अचंभा कर कहा यह बिन सीखे क्योंकर विद्या जानता है। १६ यीशु ने उन को उत्तर दिया कि मेरा उपदेश मेरा नहीं परन्तु मेरे भेजनेहारे का है। १७ यदि कोई उस की इच्छा पर चला चाहे तो इस उपदेश के विषय में जानेगा कि वह ईश्वर की ओर से है अथवा मैं अपनी ओर से कहता हूं। १८ जो अपनी ओर से कहता है सो अपनी ही बड़ाई चहता है परन्तु जो अपने भेजनेहारे की बड़ाई चहता है सोई सत्य है और उस में अधर्म्म नहीं १९ है। क्या मूसा ने तुम्हें व्यवस्था न दिई. तौभी तुम में से कोई व्यवस्था पर नहीं चलता है. २० तुम क्यों मुझे मार डालने चाहते हो। लोगों ने उत्तर दिया कि तुझे भूत लगा है. कौन तुझे मार २१ डालने चाहता है। यीशु ने उन को उत्तर दिया कि मैं ने एक काम किया और तुम सब अचंभा २२ करते हो। मूसा ने तुम्हें खतने की आज्ञा दिई. इस कारण नहीं कि वह मूसा की ओर से है परन्तु पितरों की ओर से है. और तुम बिश्राम के दिन में मनुष्य का खतना करते हो। २३ जो बिश्राम के दिन में मनुष्य का खतना किया जाता है जिस्तें मूसा की व्यवस्था लंघन न होय तो तुम मुझ से क्यों इस लिये क्रोध करते हो कि मैं ने बिश्राम के दिन में संपूर्ण एक मनुष्य को चंगा किया। २४ मुंह देख के बिचार मत करो परन्तु यथार्थ बिचार करो॥

२५ तब यिरूशलीम के निवासियों में से कितने बोले क्या यह वह नहीं है जिसे वे मार डालने २६ चाहते हैं। और देखो वह खोल के बात करता है और वे उस से कुछ नहीं कहते. क्या प्रधानों ने निश्चय जान लिया है कि यह सचमुच खीष्ट २७ है। परन्तु इस मनुष्य को हम जानते हैं कि वह कहां से है पर खीष्ट जब आवेगा तब कोई २८ नहीं जानेगा कि वह कहां से है। यीशु ने मन्दिर में उपदेश करते हुए पुकार के कहा तुम मुझे जानते और यह भी जानते हो कि मैं कहां से हूं. मैं तो आप से नहीं आया हूं परन्तु मेरा भेजनेहारा सत्य है जिसे तुम नहीं जानते हो। २९ मैं उसे जानता हूं क्योंकि मैं उस की ओर से हूं ३० और उस ने मुझे भेजा है। इस पर उन्हों ने उस को पकड़ने चाहा तौ भी किसी ने उस पर हाथ न बढ़ाया क्योंकि उस का समय अब लों ३१ नहीं पहुंचा था। और लोगों में से बहुतों ने उस पर बिश्वास किया और कहा खीष्ट जब

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


आवेगा तब क्या इन आश्चर्य्य कर्म्मों से जो इस ने किये हैं अधिक करेगा ॥

३२ फरीशियों ने लोगों को इस के विषय में यह बातें फुसफुसा के कहते सुना और फरीशियों और प्रधान याजकों ने प्यादों को उसे पकड़ने

३३ को भेजा। इस पर यीशु ने कहा मैं अब थोड़ी बेर तुम्हारे साथ रहता हूं तब अपने भेजनेहारे

३४ के पास जाता हूं। तुम मुझे ढूंढ़ोगे और न पाओगे और जहां मैं रहूंगा तहां तुम नहीं आसकोगे।

३५ यहूदियों ने आपस में कहा यह कहां जायगा कि हम उसे नहीं पावेंगे क्या वह यूनानियों में के तितर बितर लोगों के पास जायगा और

३६ यूनानियों को उपदेश देगा। यह क्या बात है जो उस ने कही कि तुम मुझे ढूंढ़ोगे और न पाओगे और जहां मैं रहूंगा तहां तुम नहीं आ सकोगे ॥

३७ पिछले दिन पर्ब्ब के बड़े दिन में यीशु ने खड़ा हो पुकारके कहा यदि कोई पियासा होवे

३८ तो मेरे पास आके पीवे। जो मुझ पर बिश्वास करे जैसा धर्म्मपुस्तक ने कहा तैसा उस के

३९ अन्तर से अमृत जल की नदियां बहेंगीं। उस ने यह वचन आत्मा के विषय में कहा जिसे उस पर बिश्वास करनेहारे पाने पर थे क्योंकि पवित्र आत्मा अब लों नहीं दिया गया था इस लिये कि यीशु की महिमा अब लों प्रगट न हुई

४० थी। लोगों में से बहुतों ने यह वचन सुन के कहा

४१ यह सचमुच वह भविष्यद्वक्ता है। औरों ने कहा यह ख्रीष्ट है परन्तु औरों ने कहा क्या ख्रीष्ट

४२ गालील में से आवेगा। क्या धर्म्मपुस्तक ने नहीं कहा कि ख्रीष्ट दाऊद के वंश से और बैतलहम

४३ नगर से जहां दाऊद रहता था आवेगा। सो

४४ उस के कारण लोगों में बिभेद हुआ। उन में से कितने उस को पकड़ने चाहते थे परन्तु किसी ने उस पर हाथ न बढ़ाये ॥

४५ तब प्यादे लोग प्रधान याजकों और फरीशियों के पास आये और उन्होंने उन से कहा

४६ तुम उसे क्यों नहीं लाये हो। प्यादों ने उत्तर दिया कि किसी मनुष्य ने कभी इस मनुष्य की

४७ नाईं बात न किई। फरीशियों ने उन को उत्तर

४८ दिया क्या तुम भी भरमाये गये हो। क्या प्रधानों अथवा फरीशियों में से किसी ने उस

४९ पर बिश्वास किया है। परन्तु ये लोग जो

५० व्यवस्था को नहीं जानते हैं स्रापित हैं। निकोदीम जो रात को यीशु पास आया और आप

५१ उन में से एक था उन से बोला। हमारी व्यवस्था जब लों मनुष्य की न सुने और न जाने कि वह क्या करता है तब लों क्या उस

५२ को दोषी ठहराती है। उन्हों ने उसे उत्तर दिया क्या आप भी गालील के हैं ढूंढ़के देखिए कि गालील में से भविष्यद्वक्ता प्रगट

५३ नहीं होता। तब सब कोई अपने अपने घर को गये ॥

## ८.

परन्तु यीशु जैतून पर्ब्बत पर गया।

२ और भोर को फिर मन्दिर में आया और सब लोग उस पास आये और वह बैठके उन्हें उपदेश देने लगा।

३ तब अध्यापकों और फरीशियों ने एक स्त्री को जो व्यभिचार में पकड़ी गई थी उस पास लाके बीच में खड़ी

४ किई। और उस से कहा हे गुरु यह स्त्री

५ व्यभिचार कर्म्म करते ही पकड़ी गई। व्यवस्था में मूसा ने हमें आज्ञा दिई कि ऐसी स्त्रियां पत्थरवाह किई जावें सो आप क्या कहते हैं।

६ उन्हों ने उस की परीक्षा करने को यह बात कही कि उस पर दोष लगाने का गौं मिले परन्तु यीशु नीचे झुकके उंगली से भूमि पर

७ लिखने लगा। जब वे उस से पूछते रहे तब उस ने उठके उन से कहा तुम्हों में से जो निष्पापी होय सो पहिले उस पर पत्थर फेंके।

८ और वह फिर नीचे झुकके भूमि पर लिखने

९ लगा। पर वे यह सुनके और अपने अपने मन से दोषी ठहरके बड़ों से लेके छोटों तक एक एक करके निकल गये और केवल यीशु रह गया और वह स्त्री बीच में खड़ी रही।

१० यीशु ने उठके स्त्री को छोड़ और किसी को न देखके उस से कहा हे नारी वे तेरे दोषदायक कहां हैं. क्या किसी ने तुझ पर दण्ड की आज्ञा न

११ दिई। उस ने कहा हे प्रभु किसी ने नहीं. यीशु ने उस से कहा मैं भी तुझ पर दण्ड की आज्ञा नहीं देता हूं जा और फिर पाप मत कर ॥

१२ तब यीशु ने फिर लोगों से कहा मैं जगत का प्रकाश हूं. जो मेरे पीछे आवे सो अंधकार में नहीं चलेगा परन्तु जीवन का उजियाला

१३ पावेगा। फरीशियों ने उस से कहा तू अपने ही विषय में साक्षी देता है तेरी साक्षी ठीक नहीं है।

१४ यीशु ने उन को उत्तर दिया कि जो मैं अपने विषय में साक्षी देता हूं तौभी मेरी साक्षी ठीक है क्योंकि मैं जानता हूं की मैं कहां से आया हूं और कहां जाता हूं परन्तु तुम नहीं जानते हो

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


कि मैं कहां से आता हूं और कहां जाता हूं
१५ तुम शरीर को देखके बिचार करते हो मैं किसी
१६ का बिचार नहीं करता हूं। और जो मैं बिचार
करता हूं भी तो मेरा बिचार ठीक है क्योंकि मैं
अकेला नहीं हूं परन्तु मैं हूं और पिता है जिस
१७ ने मुझे भेजा। तुम्हारी व्यवस्था में लिखा है
१८ कि दो जनों की साक्षी ठीक होती है। एक मैं
हूं जो अपने विषय में साक्षी देता हूं और
पिता जिस ने मुझे भेजा मेरे विषय में साक्षी
१९ देता है। तब उन्हों ने उस से कहा तेरा पिता
कहां है. यीशु ने उत्तर दिया कि तुम न मेरे
पिता को जानते हो. जो मुझे जानते तो मेरे
२० पिता को भी जानते। यह बातें यीशु ने मन्दिर
में उपदेश करते हुए भण्डार घर में कहीं और
किसी ने उस को न पकड़ा क्योंकि उस का
समय अब लों नहीं पहुंचा था॥

२१ तब यीशु ने उन से फिर कहा मैं जाता हूं और
तुम मुझे ढूंढ़ोगे और अपने पाप में मरोगे.
जहां मैं जाता हूं तहां तुम नहीं आ सकते हो।
२२ इस पर यिहूदीयों ने कहा क्या वह अपने को मार
डालेगा कि वह कहता है जहां मैं जाता हूं तहां
२३ तुम नहीं आ सकते हो। उस ने उन से कहा
तुम नीचे के हो मैं ऊपर का हूं. तुम इस जगत
२४ के हो मैं इस जगत का नहीं हूं। इस लिये मैं ने
तुम से कहा कि तुम अपने पापों में मरोगे
क्योंकि जो तुम बिश्वास न करो को मैं वही हूं
२५ तो अपने पापों में मरोगे। उन्हों ने उस
से कहा तू कौन है. यीशु ने उन से कहा
पहिले जो मैं तुम से कहता हूं वह भी सुनो।
२६ तुम्हारे विषय में मुझे बहुत कुछ कहना और
बिचार करना है परन्तु मेरा भेजनेहारा सत्य है
और जो मैं ने उस से सुना है सोई जगत से
२७ कहता हूं। वे नहीं जानते थे कि वह उन से
२८ पिता के विषय में बोलता था। तब यीशु ने उन
से कहा जब तुम मनुष्य के पुत्र को ऊंचा करोगे
तब जानोगे कि मैं वही हूं और कि मैं आप से
कुछ नहीं करता हूं परन्तु जैसे मेरे पिता ने
मुझे सिखाया तैसे मैं यह बातें बोलता हूं।
२९ और मेरा भेजने हारा मेरे संग है. पिता ने
मुझे अकेला नहीं छोड़ा है क्योंकि मैं सदा वही
३० करता हूं जिस से वह प्रसन्न होता है। उस
के यह बातें बोलते ही बहुत लोगों ने उस पर
३१ बिश्वास किया। तब यीशु ने उन यिहूदियों से
जिन्हों ने उस पर बिश्वास किया कहा जो तुम
मेरे बचन में बने रहो तो सचमुच मेरे शिष्य
३२ हो। और तुम सत्य को जानोगे और सत्य के
द्वारा से तुम्हारा उद्धार होगा॥

३३ उन्हों ने उस को उत्तर दिया कि हम तो
इब्राहीम के बंश हैं और कभी किसी के दास
नहीं हुए हैं तू क्योंकर कहता है की तुम्हारा
३४ उद्धार होगा। यीशु ने उन को उत्तर दिया मैं
तुम से सच सच कहता हूं कि जो कोई पाप
३५ करता है सो पाप का दास है। दास सदा घर
३६ में नहीं रहता है. पुत्र सदा रहता है। सो यदि
पुत्र तुम्हारा उद्धार करे तो निश्चय तुम्हारा
३७ उद्धार होगा। मैं जानता हूं कि तुम इब्राहीम
के बंश हो परन्तु मेरा बचन तुम में नहीं समाता
३८ है इस लिये तुम मुझे मार डालने चाहते हो। मैं
ने अपने पिता के पास जो देखा है सो कहता
हूं और तुम ने अपने पिता के पास जो देखा है
३९ सो करते हो। उन्हों ने उस को उत्तर दिया
कि हमारा पिता इब्राहीम है. यीशु ने उन से
कहा जो तुम इब्राहीम के सन्तान होते तो
४० इब्राहीम के कर्म्म करते। परन्तु अब तुम मुझे
अर्थात एक मनुष्य को जिस ने वह सत्य बचन
जो मैं ने ईश्वर से सुना तुम से कहा है मार
डालने चाहते हो. यह तो इब्राहीम ने नहीं
४१ किया। तुम अपने पिता के कर्म्म करते हो
उन्हों ने उस से कहा हम व्यभिचार से नहीं
जन्मे हैं हमारा एक पिता है अर्थात ईश्वर।
४२ यीशु ने उन से कहा यदि ईश्वर तुम्हारा पिता
होता तो तुम मुझे प्यार करते क्योंकि मैं ईश्वर
की ओर से निकलके आया हूं. मैं आप से
४३ नहीं आया हूं परन्तु उस ने मुझे भेजा। तुम
मेरी बात क्यों नहीं बूझते हो. इसी लिये कि
४४ मेरा बचन नहीं सुन सकते हो। तुम अपने
पिता शैतान से हो और अपने पिता के
अभिलाषों पर चला चाहते हो. वह आरंभ
से मनुष्य घाती था और सच्चाई में स्थिर
नहीं रहता क्योंकि सच्चाई उस में नहीं है.
जब वह झूठ बोलता तब अपने स्वभाव ही
से बोलता है क्योंकि वह झूठा और झूठ का
४५ पिता है। परन्तु मैं सत्य कहता हूं इसी लिये
४६ तुम मेरी प्रतीति नहीं करते हो। तुम में से
कौन मुझे पापी ठहराता है. और जो मैं सत्य
कहता हूं तो तुम क्यों मेरी प्रतीति नहीं करते
४७ हो। जो ईश्वर से है सो ईश्वर की बातें सुनता है
तुम ईश्वर से नहीं हो इस कारण नहीं सुनते हो॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

४८ तब यिहूदियों ने उस को उत्तर दिया क्या हम अच्छा नहीं कहते हैं कि तू शोमिरोनी ४९ है और भूत तुझे लगा है। यीशु ने उत्तर दिया कि मुझे भूत नहीं लगा है परन्तु मैं अपने पिता का सन्मान करता हूं और तुम मेरा ५० अपमान करते हो। पर मैं अपनी बड़ाई नहीं चाहता हूं. एक है जो चाहता और ५१ बिचार करता है। मैं तुम से सच सच कहता हूं यदि कोई मेरी बात को पालन करे तो वह कभी ५२ मृत्यु को न देखेगा। तब यिहूदियों ने उस से कहा अब हम जानते हैं कि भूत तुझे लगा है. इब्राहीम और भविष्यद्वक्ता लोग मर गये हैं और तू कहता है कि यदि कोई मेरी बात को पालन करे तो वह कभी मृत्यु का स्वाद न ५३ चीखेगा। क्या तू हमारे पिता इब्राहीम से जो मर गया है बड़ा है. भविष्यद्वक्ता लोग भी मर गये है. तू अपने तईं क्या बनाता है। ५४ यीशु ने उत्तर दिया कि जो मैं अपनी बड़ाई करूं तो मेरी बड़ाई कुछ नहीं है. मेरी बड़ाई करनेहारा मेरा पिता है जिसे तुम कहते हो ५५ कि वह हमारा ईश्वर है। तौभी तुम उसे नहीं जानते हो परन्तु मैं उसे जानता हूं और जो मैं कहूं कि मैं उसे नहीं जानता हूं तो मैं तुम्हारे समान झूठा होगा परन्तु मैं उसे जानता और ५६ उस के बचन को पालन करता हूं। तुम्हारा पिता इब्राहीम मेरा दिन देखने को हर्षित होता था और उस ने देखा और आनन्द ५७ किया। यिहूदियों ने उस से कहा तू अब लों पचास बरस का नहीं है और क्या तू ने ५८ इब्राहीम को देखा है। यीशु ने उन से कहा मैं तुम से सच सच कहता हूं कि इब्राहीम के होने ५९ के पहिले से मैं हूं। तब उन्हों ने पत्थर उठाये कि उस पर फेंके परन्तु यीशु छिप गया और उन्हों के बीच में से होके मन्दिर से निकला और यूंहीं चला गया॥

## ९.

जाते हुए यीशु ने एक मनुष्य को देखा जो जन्म का अंधा २ था। और उस के शिष्यों ने उस से पूछा हे गुरु किस ने पाप किया इस मनुष्य ने अथवा उस के माता पिता ने जो वह अंधा जन्मा। ३ यीशु ने उत्तर दिया कि न तो इस ने न इस के माता पिता ने पाप किया परन्तु यह इस लिये हुआ कि ईश्वर के काम उस में प्रगट किये ४ जायें। मुझे दिन रहते अपने भेजनेहारे के कामों को करना अवश्य है. रात आती है ५ जिस में कोई नहीं काम कर सकता है। जब लों मैं जगत में हूं तब लों जगत का प्रकाश ६ हूं। यह कहके उस ने भूमि पर थूका और उस थूक से मिट्टी गीली करके वह गीली मिट्टी अंधे ७ की आंखों पर लगाई। और उस से कहा जाके शीलोह के कुण्ड में धो जिस का अर्थ यह है भेजा हुआ. सो उस ने जाके धोया और देखते हुए आया॥

८ तब पड़ोसियों ने और जिन्हों ने आगे उसे अंधा देखा था उन्हों ने कहा क्या यह. वह ९ नहीं है जो बैठा भीख मांगता था। कितनों ने कहा यह वही है औरों ने कहा यह उस की १० नाई है वह आप बोला मैं वही हूं। तब उन्हों ११ ने उससे कहा तेरी आंखें क्योंकर खुलीं। उसने उत्तर दिया कि यीशु नाम एक मनुष्य ने मिट्टी गीली करके मेरी आंखों पर लगाई और मुझ से कहा शीलोह के कुण्ड को जा और धो सो १२ मैं ने जाके धोया औ दृष्टि पाई। उन्हों ने उस से कहा वह मनुष्य कहां है. उस ने कहा मैं नहीं जानता हूं॥

१३ वे उस को जो आगे अंधा था फरीशियों के १४ पास लाये। जब यीशु ने मिट्टी गीली करके उस की आंखें खोलीं थीं तब बिश्राम का दिन १५ था। सो फरीशियों ने भी फिर उस से पूछा तू ने किस रीति से दृष्टि पाई. वह उन से बोला उस ने गीली मिट्टी मेरी आंखों पर लगाई १६ और मैं ने धोया और देखता हूं। फरीशियों में से कितनों ने कहा यह मनुष्य ईश्वर की ओर से नहीं है क्योंकि वह बिश्राम का दिन नहीं मानता है. औरों ने कहा पापी मनुष्य क्योंकर ऐसे आश्चर्य्य कर्म्म कर सकता है. १७ और उन्हों में बिभेद हुआ। वे उस अंधे से फिर बोले उस ने जो तेरी आंखें खोलीं तो तू उस के बिषय में क्या कहता है. उस ने कहा वह भविष्यद्वक्ता है॥

१८ परन्तु यिहूदियों ने जब लों उस दृष्टि पाये हुए मनुष्य के माता पिता को नहीं बुलाया तब लों उस के बिषय में प्रतीति न किई कि १९ वह अंधा था औ दृष्टि पाई। और उन्हों ने उन से पूछा क्या यह तुम्हारा पुत्र है जिसे तुम कहते हो कि वह अंधा जन्मा. तो वह अब २० क्योंकर देखता है। उस के माता पिता ने उन

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


को उत्तर दिया हम जानते हैं कि यह हमारा
२१ पुत्र है और कि वह अंधा जन्मा। परन्तु वह अब क्योंकर देखता है सो हम नहीं जानते अथवा किस ने उस की आंखें खोलीं हम नहीं जानते हैं. वह सयाना है उसी से पूछिये वह
२२ अपने विषय में आप कहेगा। यह बातें उस के माता पिता ने इस लिये कहीं कि वे यिहूदियों से डरते थे क्योंकि यिहूदी लोग आपस में ठहरा चुके थे कि यदि कोई यीशु को खीष्ट करके मान लेवे तो सभा में से निकाला जायगा।
२३ इस कारण उस के माता पिता ने कहा वह सयाना है उसी से पूछिये॥

२४ तब उन्हों ने उस मनुष्य को जो अंधा था दूसरी बेर बुलाके उस से कहा ईश्वर का गुणानुवाद कर. हम जानते हैं कि यह मनुष्य पापी
२५ है। उस ने उत्तर दिया वह पापी है कि नहीं सो मैं नहीं जानता हूं एक बात मैं जानता हूं
२६ कि मैं जो अंधा था अब देखता हूं। उन्हों ने उस से फिर कहा उस ने तुझ से क्या किया.
२७ तेरी आंखें किस रीति से खोलीं। उस ने उन को उत्तर दिया कि मैं आप लोगों से कह चुका हूं और आप लोगों ने नहीं सुना. किस लिये फिर सुना चाहते हैं. क्या आप लोग भी उस
२८ के शिष्य हुआ चाहते हैं। तब उन्हों ने उस की निन्दा कर कहा तू उस का शिष्य है पर हम
२९ मूसा के शिष्य हैं। हम जानते हैं कि ईश्वर ने मूसा से बातें किईं परन्तु इस को हम नहीं
३० जानते कि कहां से है। उस मनुष्य ने उन को उत्तर दिया इस में अचंभा है कि आप लोग नहीं जानते वह कहां से है और उस ने मेरी
३१ आंखें खोली हैं। हम जानते हैं कि ईश्वर पापियों की नहीं सुनता है परन्तु यदि कोई ईश्वर का उपासक होय और उस की इच्छा
३२ पर चले तो वह उस की सुनता है। यह कभी सुनने में नहीं आया कि किसी ने जन्म के अंधे
३३ की आंखें खोली हों। जो यह ईश्वर की ओर
३४ से न होता तो कुछ नहीं कर सकता। उन्हों ने उस को उत्तर दिया कि तू तो संपूर्ण पापों में जन्मा और क्या तू हमें सिखाता है. और उन्हों ने उसे बाहर निकाल दिया॥

३५ यीशु ने सुना कि उन्हों ने उसे बाहर निकाल दिया था और उस को पा करके उस से कहा क्या तू ईश्वर के पुत्र पर बिश्वास करता
३६ है। उस ने उत्तर दिया कि हे प्रभु वह कौन है कि मैं उस पर बिश्वास करूं। यीशु ने उस से
३७ कहा तू ने उसे देखा भी है और जो तेरे संग बात करता है वही है। उस ने कहा हे प्रभु मैं
३८ बिश्वास करता हूं और उस को प्रणाम किया।
३९ तब यीशु ने कहा मैं इस जगत में बिचार के लिये आया हूं कि जो नहीं देखते हैं सो देखें और जो देखते हैं सो अंधे हो जावें।
४० फरीशियों में से जो जन उस के संग थे सो यह सुनके उस से बोले क्या हम भी अंधे हैं।
४१ यीशु ने उन से कहा जो तुम अंधे होते तो तुम्हें पाप न होता परन्तु अब तुम कहते हो कि हम देखते हैं इस लिये तुम्हारा पाप बना रहा॥

## १०.

मैं तुम से सच सच कहता हूं कि जो द्वार से भेड़शाले में नहीं पैठता परन्तु दूसरी ओर से चढ़ जाता है सो
२ चोर औ डाकू है। जो द्वार से पैठता है सो
३ भेड़ों का रखवाला है। उस के लिये द्वारपाल खोल देता है और भेड़ें उस का शब्द सुनती हैं और वह अपनी भेड़ों को नाम ले ले बुलाता
४ है और उन्हें बाहर ले जाता है। और जब वह अपनी भेड़ें बाहर ले जाता है तब उन के आगे चलता है और भेड़ें उस के पीछे हो लेती हैं क्योंकि वे उस का शब्द जानती हैं।
५ परन्तु वे पराये के पीछे नहीं जायेंगीं पर उस से भागेंगीं क्योंकि वे परायों का शब्द नहीं
६ जानती हैं। यीशु ने उन से यह दृष्टान्त कहा परन्तु उन्होंने न बूझा कि यह क्या बातें हैं जो
७ वह हम से बोलता है। तब यीशु ने फिर उन से कहा मैं तुम से सच सच कहता हूं कि मैं
८ भेड़ों का द्वार हूं। जितने मेरे आगे आये सो सब चोर औ डाकू हैं परन्तु भेड़ों ने उन की
९ न सुनी। द्वार मैं हूं. यदि मुझ में से कोई प्रवेश करे तो त्राण पावेगा और भीतर बाहर
१० आया जाया करेगा और चराई पावेगा। चोर किसी और काम को नहीं केवल चोरी औ घात औ नाश करने को आता है. मैं आया हूं कि भेड़ें जीवन पावें और अधिकाई से पावें
११ मैं अच्छा गड़ेरिया हूं. अच्छा गड़ेरिया भेड़ों के लिये अपना प्राण देता है।
१२ परन्तु मजूर जो गड़ेरिया नहीं है और भेड़ें उस के निज की नहीं हैं हुंड़ार को आते देखके भेड़ों को छोड़ देता और भाग जाता है और हुंड़ार भेड़ें पकड़ के उन्हें तितर बितर करता है।
१३ मजूर

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

भागता है क्योंकि वह मजूर है और भेड़ों की १४ कुछ चिन्ता नहीं करता है। मैं अच्छा गड़ेरिया हूं और जैसा पिता मुझे जानता है और मैं पिता को जानता हूं वैसा मैं अपनी भेड़ों को जानता हूं और अपनी भेड़ों से जाना १५ जाता हूं। और मैं भेड़ों के लिये अपना प्राण १६ देता हूं। मेरी और भेड़ें हैं जो इस भेड़शाले की नहीं हैं . मुझे उन को भी लाना होगा और वे मेरा शब्द सुनेंगीं और एक झुण्ड और १७ एक रखवाला होगा। पिता इस कारण से मुझे प्यार करता है कि मैं अपना प्राण १८ देता हूं जिस्तें उसे फिर लेऊं। कोई उस को मुझ से नहीं लेता है परन्तु मैं आप से उसे देता हूं . उसे देने का मुझे अधिकार है और उसे फिर लेने का मुझे अधिकार है . यह आज्ञा मैं ने अपने पिता से पाई ॥

१९ तब यिहूदियों में इन बातों के कारण फिर २० बिभेद हुआ। उन में से बहुतों ने कहा उस को भूत लगा है वह बौरहा है तुम उस की क्यों २१ सुनते हो। औरों ने कहा यह बातें भूतग्रस्त को नहीं हैं . भूत क्या अंधों की आंखें खोल सकता है ॥

२२ यिरूशलीम में स्थापनपर्ब्ब हुआ और जाड़े २३ का समय था। और यीशु मन्दिर में सुलेमान २४ के ओसारे में फिरता था। तब यिहूदियों ने उसे घेरके उस से कहा तू हमारे मन को कब लों दुबधा में रखेगा . जो तू ख्रीष्ट है तो हम २५ से खोलके कह। यीशु ने उन्हें उत्तर दिया कि मैं ने तुम से कहा और तुम बिश्वास नहीं करते हो . जो काम मैं अपने पिता के नाम से करता हूं वे ही मेरे विषय में साक्षी देते हैं। २६ परन्तु तुम बिश्वास नहीं करते हो क्योंकि तुम मेरी भेड़ों में से नहीं हो जैसा मैं ने तुम २७ से कहा। मेरी भेड़ें मेरा शब्द सुनती हैं और मैं उन्हें जानता हूं और वे मेरे पीछे हो लेती २८ हैं। और मैं उन्हें अनन्त जीवन देता हूं और वे कभी नाश न होंगी और कोई उन्हें मेरे हाथ २९ से छीन न लेगा। मेरा पिता जिस ने उन्हें मुझ को दिया है सभों से बड़ा है और कोई ३० मेरे पिता के हाथ से छीन नहीं सकता है। मैं ३१ और पिता एक हैं। तब यिहूदियों ने फिर उसे ३२ पत्थरवाह करने को पत्थर उठाये। यीशु ने उन को उत्तर दिया कि मैं ने अपने पिता की ओर से बहुत से भले काम तुम्हें दिखाये हैं उन में से किस काम के लिये मुझे पत्थरवाह करते हो। ३३ यिहूदियों ने उस को उत्तर दिया कि भले काम के लिये हम तुझे पत्थरवाह नहीं करते हैं परन्तु ईश्वर की निन्दा के लिये और इस लिये कि तू मनुष्य होके अपने को ईश्वर बनाता है। ३४ यीशु ने उन्हें उत्तर दिया क्या तुम्हारी व्यवस्था में नहीं लिखा है कि मैं ने कहा तुम ईश्वरगण ३५ हो। यदि उस ने उन को ईश्वरगण कहा जिन के पास ईश्वर का बचन पहुंचा और धर्म्म ३६ पुस्तक की बात लोप नहीं हो सकती है। तो जिसे पिता ने पवित्र करके जगत में भेजा है उस से क्या तुम कहते हो कि तू ईश्वर की निन्दा करता है इस लिये कि मैं ने कहा मैं ३७ ईश्वर का पुत्र हूं। जो मैं अपने पिता के कार्य्य नहीं करता हूं तो मेरी प्रतीति मत करो। ३८ परन्तु जो मैं करता हूं तो यदि मेरी प्रतीति न करो तौभी उन कार्य्यों की प्रतीति करो इस लिये कि तुम जानो और बिश्वास करो कि पिता मुझ में है और मैं उस में हूं ॥

३९ तब उन्हों ने फिर उसे पकड़ने चाहा परन्तु ४० वह उन के हाथ से निकल गया। और फिर यर्दन के उस पार उस स्थान पर गया जहां योहन पहिले बपतिसमा देता था और वहां रहा। ४१ और बहुत लोग उस पास आये और बोले योहन ने तो कोई आश्चर्य कर्म्म नहीं किया परन्तु जो कुछ योहन ने इस के बिषय में कहा ४२ सो सब सच था। और वहां बहुतों ने उस पर बिश्वास किया ॥

## ११.

इलियाजर नाम बैथनिया का अर्थात मरियम और उसकी बहिन मर्था के गांव का एक मनुष्य २ रोगी था। मरियम वही थी जिस ने प्रभु पर सुगंध तेल लगाया और उस के चरणों को अपने बालों से पोंछा और उस का भाई इलियाजर था जो रोगी था। ३ सो दोनों बहिनों ने यीशु को कहला भेजा कि हे प्रभु देखिये जिसे ४ आप प्यार करते हैं सो रोगी है। यह सुनके यीशु ने कहा यह रोग मृत्यु के लिये नहीं परन्तु ईश्वर की महिमा के लिये है कि ईश्वर के पुत्र की महिमा उस के द्वारा से प्रगट ५ किई जाय। यीशु मर्था को और उसकी बहिन को और इलियाजर को प्यार करता था ॥

६ जब उस ने सुना कि इलियाजर रोगी है


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

तब जिस स्थान में वह था उस स्थान में दो
७ दिन और रहा । तब इस के पीछे उस ने शिष्यों
से कहा कि आओ हम फिर यिहूदिया को
८ चलें । शिष्यों ने उस से कहा हे गुरु यिहूदी
लोग अभी आप को पत्थरवाह किया चाहते
९ थे और आप क्या फिर वहां जाते हैं । यीशु ने
उत्तर दिया क्या दिन की बारह घड़ी नहीं
हैं . यदि कोई दिन को चले तो ठोकर नहीं
खाता है क्योंकि वह इस जगत का उजियाला
१० देखता है । परन्तु यदि कोई रात को चले तो
ठोकर खाता है क्योंकि उजियाला उस में नहीं
११ है । उस ने यह बातें कहीं और इस के पीछे
उन से बोला हमारा मित्र इलियाजर सो गया
१२ है परन्तु मैं उसे जगाने को जाता हूं । उस के
शिष्यों ने कहा हे प्रभु जो वह सो गया है तो
१३ चंगा हो जायगा । यीशु ने उस को मृत्यु के
विषय में कहा परन्तु उन्हों ने समझा कि उस
१४ ने नींद में सो जाने के विषय में कहा । तब
यीशु ने उन से खोलके कहा इलियाजर मर
१५ गया है । और तुम्हारे लिये मैं आनन्द करता
हूं कि मैं वहां नहीं था जिस्तें तुम बिश्वास
१६ करो . परन्तु आओ हम उस पास चलें । तब
थोमा ने जो दिदुम कहावता है अपने संगी
शिष्यों से कहा कि आओ हम भी उस के संग
१७ मरने को जायें । सो जब यीशु आया तब
उस ने यही पाया कि इलियाजर को कबर में
चार दिन हो चुके ॥

१८ बैथनिया यिरूशलीम के निकट अर्थात कोश
१९ एक दूर था । और बहुत से यिहूदी लोग मर्था
और मरियम के पास आए थे कि उन के भाई
२० के विषय में उन को शांति देवें । सो मर्था ने
जब सुना की यीशु आता है तब जाके उस से
भेंट किई परन्तु मरियम घर में बैठी रही ।
२१ मर्था ने यीशु से कहा हे प्रभु जो आप यहां होते
२२ तो मेरा भाई नहीं मरता । परन्तु मैं जानती
हूं कि अब भी जो कुछ आप ईश्वर से मांगें
२३ ईश्वर आप को देगा । यीशु ने उस से कहा
२४ तेरा भाई जी उठेगा । मर्था ने उस से कहा मैं
जानती हूं कि पिछले दिन पुनरुत्थान में वह
२५ जी उठेगा । यीशु ने उस से कहा मैं ही पुनरु-
त्थान और जीवन हूं . जो मुझ पर बिश्वास
२६ करे सो यदि मर जाय तौभी जीयेगा । और
जो कोई जीवता हो और मुझ पर बिश्वास
करे सो कभी नहीं मरेगा . क्या तू इस बात का
बिश्वास करती है । वह उस से बोली हां प्रभु २७
मैं ने बिश्वास किया है कि ईश्वर का पुत्र ख्रीष्ट
जो जगत में आनेवाला था सो आप ही हैं ।
यह कहके वह चली गई और अपनी बहिन २८
मरियम को चुपके से बुलाके कहा गुरु आये हैं
और तुझे बुलाते हैं । मरियम जब उस ने सुना २९
तब शीघ्र उठके यीशु पास आई । यीशु अब ३०
लों गांव में नहीं आया था परन्तु उसी स्थान
में था जहां मर्था ने उस से भेंट किई । जो ३१
यिहूदी लोग मरियम के संग घर में थे और उस
को शांति देते थे सो जब उसे देखा कि वह
शीघ्र उठके बाहर गई तब यह कहके उस के
पीछे हो लिये कि वह कबर पर जाती है कि
वहां रोवे । जब मरियम वहां पहुंची जहां यीशु ३२
था तब उसे देखके उस के पांवों पड़ी और उस
से बोली हे प्रभु जो आप यहां होते तो मेरा
भाई नहीं मरता । जब यीशु ने उसे रोते हुए ३३
और जो यिहूदी लोग उस के संग आये उन्हें
भी रोते हुए देखा तब आत्मा में बिकल हुआ
और घबराया । और कहा तुम ने उसे कहां ३४
रखा है. वे उस से बोले हे प्रभु आके देखिये ।
यीशु रोया । तब यिहूदियों ने कहा देखो ३५, ३६
वह उसे कैसा प्यार करता था । परन्तु उन में ३७
से कितनों ने कहा क्या यह जिस ने अंधे की
आंखें खोलीं यह भी न कर सकता कि यह
मनुष्य नहीं मरता । यीशु अपने में फिर बिकल ३८
होके कबर पर आया . वह गुफा थी और एक
पत्थर उस पर धरा था । यीशु ने कहा पत्थर ३९
को सरकाओ . उस मरे हुए की बहिन मर्था
उस से बोली हे प्रभु वह तो अब बसाता है
क्योंकि उस को चार दिन हुए हैं । यीशु ने उस ४०
से कहा क्या मैं ने तुझ से न कहा कि जो
तू बिश्वास करे तो ईश्वर की महिमा को
देखेगी ॥

तब जहां वह मृतक पड़ा था वहां से उन्हों ने ४१
पत्थर को सरकाया और यीशु ने ऊपर दृष्टि
कर कहा हे पिता मैं तेरा धन्य मानता हूं कि
तू ने मेरी सुनी है । और मैं जानता था कि ४२
तू सदा मेरी सुनता है परन्तु जो बहुत लोग
आसपास खड़े हैं उन के कारण मैं ने यह
कहा कि वे बिश्वास करें कि तू ने मुझे भेजा ।
यह बातें कहके उस ने बड़े शब्द से पुकारा कि ४३
हे इलियाजर बाहर आ । तब वह मृतक चद्दर ४४
से हाथ पांव बांधे हुए बाहर आया और उस

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

का मुंह अंगोछे में लपेटा हुआ था . यीशु ने उन से कहा उसे खोलो और जाने दो ॥

४५ तब बहुत से यिहूदी लोगों ने जो मरियम के पास आये थे यह जो यीशु ने किया था

४६ देखके उस पर बिश्वास किया। परन्तु उन में से कितनों ने फरीशियों के पास जाके जो यीशु

४७ ने किया था सो उन्हीं से कह दिया। इस पर प्रधान याजकों और फरीशियों ने सभा एकट्ठी करके कहा हम क्या करते हैं . यह मनुष्य तो

४८ बहुत आश्चर्य्य कर्म्म करता है। जो हम उसे यूं छोड़ देवें तो सब लोग उस पर बिश्वास करेंगे और रोमी लोग आके हमारे स्थान और

४९ लोग को भी उठा देंगे । तब उन में से कियाफा नाम एक जन जो उस बरस का महायाजक था उन से बोला तुम लोग कुछ

५० नहीं जानते हो। और यह बिचार भी नहीं करते हो कि हमारे लिये अच्छा है कि लोगों के लिये एक मनुष्य मरे और यह संपूर्ण लोग नाश

५१ न होवें। यह बात वह आप से नहीं बोला परन्तु उस बरस का महायाजक होके भविष्यद्वाक्य से कहा कि यीशु उन लोगों के

५२ लिये मरने पर था। और केवल उन लोगों के लिये नहीं परन्तु इस लिये भी कि ईश्वर के सन्तानों को जो तितर बितर हुए हैं एक में

५३ एकट्ठे करे । सो उसी दिन से उन्हों ने उसे

५४ घात करने को आपस में बिचार किया। इस लिये यिशु प्रगट होके यिहूदियों के बीच में और नहीं फिरा परन्तु वहां से जंगल के निकट के देश में इफ्राईम नाम एक नगर को गया और अपने शिष्यों के संग वहां रहा।

५५ यिहूदियों का निस्तार पर्ब्ब निकट था और बहुत लोग अपने तई शुद्ध करने को निस्तार पर्ब्ब के आगे देश में से यिरूशलीम को गये।

५६ उन्हों ने यीशु को ढूंढ़ा और मन्दिर में खड़े हुए आपस में कहा तुम क्या समझते हो क्या

५७ वह पर्ब्ब में नहीं आवेगा । और प्रधान याजकों और फरीशियों ने भी आज्ञा दिई थी कि यदि कोई जाने कि यीशु कहां है तो बतावे इस लिये कि वे उसे पकड़ें॥

## १२. निस्तार

पर्ब्ब के छः दिन आगे यीशु बैथनिया में आया जहां इलियाजर था जो मर गया था जिसे उस

२ ने मृतकों में से उठाया था । वहां उन्हों ने उस के लिये बियारी बनाई और मर्था ने सेवा किई और इलियाजर यीशु के संग बैठनेहारों

३ में से एक था । तब मरियम ने आध सेर जटामांसी का बहुमूल्य सुगंध तेल लेके यीशु के चरणों पर लगाया और उस के चरणों को अपने बालों से पोंछा और तेल के सुगंध से

४ घर भर गया। इस पर उस के शिष्यों में से शिमोन का पुत्र यिहूदा इस्करियोती नाम एक

५ शिष्य जो उसे पकड़वाने पर था बोला। यह सुगंध तेल क्यों नहीं तीन सौ सूकियों पर बेचा गया

६ और कंगालों को दिया गया। वह यह बात इस लिये नहीं बोला कि वह कंगालों की चिन्ता करता था परन्तु इस लिये कि वह चोर था और थैली रखता था और जो उस में डाला

७ जाता सो उठा लेता था। यीशु ने कहा स्त्री को रहने दे . उस ने मेरे गाड़े जाने के दिन के लिये

८ यह रखा है। कंगाल लोग तुम्हारे संग सदा रहते हैं परन्तु मैं तुम्हारे संग सदा नहीं रहूंगा॥

९ यिहूदियों में से बहुत लोगों ने जाना कि यीशु वहां है और वे केवल यीशु के कारण नहीं परन्तु इलियाजर को देखने के लिये भी आये

१० जिसे उस ने मृतकों में से उठाया था । तब प्रधान याजकों ने इलियाजर को भी मार

११ डालने का बिचार किया । क्योंकि बहुत यिहूदियों ने उस के कारण जाके यीशु पर बिश्वास किया॥

१२ दूसरे दिन बहुत लोग जो पर्ब्ब में आये थे जब उन्हों ने सुना कि यीशु यिरूशलीम में

१३ आता है। तब खजूरों के पत्ते लेके उस से मिलने को निकले और पुकारने लगे कि जय जय धन्य इस्रायेल का राजा जो परमेश्वरके नाम से

१४ आता है। यीशु एक गदही के बच्चे को पाके उस

१५ पर बैठा। जैसा लिखा है कि हे सियोन की पुत्री मत डर देख तेरा राजा गदही के बच्चे पर

१६ बैठा हुआ आता है। यह बातें उस के शिष्यों ने पहिले नहीं समझीं परन्तु जब यीशु की महिमा प्रगट हुई तब उन्हों ने स्मरण किया कि यह बातें उस के विषय में लिखी हुई थीं और

१७ कि उन्हों ने उस से यह किया था । जो लोग उस के संग थे उन्हों ने साक्षी दिई की उस ने इलियाजर को कबर में से बुलाया और उस को

१८ मृतकों में से उठाया। लोग इसी कारण उस से आ मिले भी कि उन्हों ने सुना कि उस ने यह

१९ आश्चर्य्य कर्म्म किया था। तब फरीशियों ने

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

आपस में कहा क्या तुम देखते हो कि तुम से कुछ बन नहीं पड़ता. देखो संसार उस के पीछे गया है ॥

२० जो लोग पर्ब्ब में भजन करने को आये उन्हों २१ में से कितने यूनानी लोग थे। उन्हों ने गालील के बैतसैदा नगर के रहनेहारे फिलिप के पास आके उस से बिन्ती किई कि हे प्रभु हम यीशु २२ को देखने चाहते हैं। फिलिप ने आके अंद्रिय से कहा और फिर अंद्रिय और फिलिप ने यीशु से २३ कहा। यीशु ने उन को उत्तर दिया कि मनुष्य के पुत्र की महिमा के प्रगट होने की घड़ी आ २४ पहुंची है। मैं तुम से सच सच कहता हूं यदि गेहूं का दाना भूमि में पड़के मर न जाय तो वह अकेला रहता है परन्तु जो मर जाय तो २५ बहुत फल फलता है। जो अपने प्राण को प्यार करे सो उसे खोवेगा और जो इस जगत में अपने प्राण को अप्रिय जाने सो अनन्त २६ जीवन लों उस की रक्षा करेगा। यदि कोई मेरी सेवा करे तो मेरे पीछे हो लेवे और जहां मैं रहूंगा तहां मेरा सेवक भी रहेगा. यदि कोई मेरी सेवा करे तो पिता उस का आदर २७ करेगा। अब मेरा मन व्याकुल हुआ है और मैं क्या कहूं. हे पिता मुझे इस घड़ी से बचा. २८ परन्तु मैं इसी लिये इस घड़ी लों आया हूं। हे पिता अपने नाम की महिमा प्रगट कर. तब यह आकाशबाणी हुई कि मैं ने उस की महिमा २९ प्रगट किई है और फिर प्रगट करूंगा। तब जो लोग खड़े हुए सुनते थे उन्हों ने कहा कि मेघ गर्जा. औरों ने कहा कोई स्वर्गदूत उस से ३० बोला। इस पर यीशु ने कहा यह शब्द मेरे ३१ लिये नहीं परन्तु तुम्हारे लिये हुआ। अब इस जगत का बिचार होता है. अब इस जगत का ३२ अध्यक्ष बाहर निकाला जायगा। और मैं यदि पृथिवी पर से ऊंचा किया जाऊं तो सभों को ३३ अपनी ओर खींचूंगा। यह कहने में उस ने पता दिया कि वह कैसी मृत्यु से मरने पर था। ३४ लोगों ने उस को उत्तर दिया कि हम ने व्यवस्था में से सुना है कि खीष्ट सदा लों रहेगा. तू क्योंकर कहता है कि मनुष्य के पुत्र को ऊंचा किया जाना होगा. यह मनुष्य का पुत्र कौन ३५ है। यीशु ने उन से कहा उजियाला अब थोड़ी बेर तुम्हारे साथ है. जब लों उजियाला मिलता है तब लों चलो न हो कि अंधकार तुम्हें घेरे. जो अंधकार में चलता है सो नहीं जानता मैं कहां जाता हूं। जब लों उजियाला मिलता है ३६ उजियाले पर बिश्वास करो कि तुम ज्योति के सन्तान होओ. यह बातें कहके यीशु चला गया और उन से छिपा रहा ॥

परन्तु यद्यपि उस ने उन के साम्ने इतने ३७ आश्चर्य्य कर्म्म किये तौभी उन्हों ने उस पर बिश्वास न किया। कि यिशैयाह भविष्यद्वक्ता ३८ का बचन पूरा होवे जो उस ने कहा कि हे परमेश्वर किस ने हमारे समाचार का बिश्वास किया है और परमेश्वर की भुजा किस पर प्रगट किई गई है। इस कारण वे बिश्वास न ३९ कर सके क्योंकि यिशैयाह ने फिर कहा। उस ने ४० उन के नेत्र अंधे और उन का मन कठोर किया है ऐसा न हो कि वे नेत्रों से देखें और मन से बूझें और फिर जावें और मैं उन्हें चंगा करूं। जब यिशैयाह ने उस का ऐश्वर्य्य देखा और ४१ उस के विषय में बोला तब उस ने यह बातें कहीं। पर तौभी प्रधानों में से भी बहुतों ने ४२ उस पर बिश्वास किया परन्तु फरीशियों के कारण नहीं मान लिया न हो कि वे सभा में से निकाले जायें। क्योंकि मनुष्यों की प्रशंसा ४३ उन को ईश्वर की प्रशंसा से अधिक प्रिय लगती थी ॥

यीशु ने पुकारके कहा जो मुझ पर बिश्वास ४४ करता है सो मुझ पर नहीं परन्तु मेरे भेजनेहारे पर बिश्वास करता है। और जो मुझे देखता है ४५ सो मेरे भेजनेहारे को देखता है। मैं जगत में ४६ ज्योति सा आया हूं कि जो कोई मुझ पर बिश्वास करे सो अंधकार में न रहे। और ४७ यदि कोई मेरी बातें सुनके बिश्वास न करे तो मैं उसे दण्ड के योग्य नहीं ठहराता हूं क्योंकि मैं जगत को दण्ड के योग्य ठहराने को नहीं परन्तु जगत का त्राण करने को आया हूं। जो ४८ मुझे तुच्छ जाने और मेरी बातें ग्रहण न करे एक उस को दण्ड के योग्य ठहरानेहारा है. जो बचन मैं ने कहा है वही पिछले दिन में उसे दण्ड के योग्य ठहरावेगा। क्योंकि मैं ने ४९ अपनी ओर से बात नहीं किई है परन्तु पिता ने जिस ने मुझे भेजा आप ही मुझे आज्ञा दिई है कि मैं क्या कहूं और क्या बोलूं। और ५० मैं जानता हूं कि उस की आज्ञा अनन्त जीवन है इस लिये मैं जो बोलता हूं सो जैसा पिता ने मुझ से कहा है वैसा ही बोलता हूं ॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

१३. निस्तार पर्ब्ब के आगे यीशु ने जाना कि मेरी घड़ी आ पहुंची है कि मैं इस जगत में से पिता के पास जाऊं और उस ने अपने निज लोगों को जो जगत में थे प्यार करके उन्हें अन्त लों २ प्यार किया। और बियारी के समय में जब शैतान शिमोन के पुत्र यिहूदा इस्करियोती के मन में उसे पकड़वाने का मत डाल चुका था। ३ तब यीशु यह जानके कि पिता ने सब कुछ मेरे हाथों में दिया है और कि मैं ईश्वर की ओर से निकल आया और ईश्वर के पास जाता ४ हूं। बियारी से उठा और अपने कपड़े रख दियें और अंगोछा लेके अपनी कमर बांधी। ५ तब पात्र में जल डालके वह शिष्यों के पांव धोने लगा और जिस अंगोछे से उस की कमर ६ बंधी थी उस से पोंछने लगा। तब वह शिमोन पितर के पास आया. उस ने उस से कहा हे ७ प्रभु क्या आप मेरे पांव धोते हैं। यीशु ने उस को उत्तर दिया कि जो मैं करता हूं सो तू अब नहीं जानता है परन्तु इस के पीछे जानेगा। ८ पितर ने उस से कहा आप मेरे पांव कभी न धोइयेगा. यीशु ने उस को उत्तर दिया कि जो मैं तुझे न धोऊं तो मेरे संग तेरा कुछ अंश ९ नहीं है। शिमोन पितर ने उस से कहा हे प्रभु केवल मेरे पांव नहीं परन्तु मेरे हाथ और सिर १० भी धोइये। यीशु ने उस से कहा जो नहाया है उस को पांव धोने बिना और कुछ आवश्यक नहीं है परन्तु वह संपूर्ण शुद्ध है और तुम ११ लोग शुद्ध हो परन्तु सब नहीं। वह तो अपने पकड़वानेहारे को जानता था इस लिये उस ने कहा तुम सब शुद्ध नहीं हो॥

१२ जब उस ने उन के पांव धोके अपने कपड़े ले लिये थे तब फिर बैठके उन्हों से कहा क्या तुम जानते हो कि मैं ने तुम से क्या किया १३ है। तुम मुझे हे गुरु और हे प्रभु पुकारते हो १४ और तुम अच्छा कहते हो क्योंकि मैं वही हूं। सो यदि मैं ने प्रभु और गुरु होके तुम्हारे पांव धोये हैं तो तुम्हें भी एक दूसरे के पांव धोना उचित १५ है। क्योंकि मैं ने तुम को नमूना दिया है कि जैसा मैं ने तुम से किया है तुम भी वैसा करो। १६ मैं तुम से सच सच कहता हूं दास अपने स्वामी से बड़ा नहीं और न प्रेरित अपने भेजनेहारे से १७ बड़ा है। जो तुम यह बातें जानते हो यदि उन पर चलो तो धन्य हो। मैं तुम सभों के १८ विषय में नहीं कहता हूं. जिन्हें मैं ने चुना है उन्हें मैं जानता हूं. परन्तु यह इस लिये है कि धर्म्मपुस्तक का बचन पूरा होवे कि जो मेरे संग रोटी खाता है उस ने मेरे बिरुद्ध अपनी लात उठाई है। मैं अब से इस के होने के आगे १९ तुम से कहता हूं कि जब वह हो जाय तब तुम बिश्वास करो कि मैं वही हूं। मैं तुम से सच २० सच कहता हूं कि जिस किसी को मैं भेजूं उस को जो ग्रहण करता है सो मुझे ग्रहण करता है और जो मुझे ग्रहण करता है सो मेरे भेजनेहारे को ग्रहण करता है॥

यह बातें कहके यीशु आत्मा में ब्याकुल २१ हुआ और साक्षी देके बोला मैं तुम से सच सच कहता हूं कि तुम में से एक मुझे पकड़वायगा। इस पर शिष्य लोग यह संदेह करते हुए कि २२ वह किस के विषय में बोलता है एक दूसरे की ओर ताकने लगे। परन्तु यीशु के शिष्यों में से २३ एक जिसे यीशु प्यार करता था उस की गोद में बैठा हुआ था। सो शिमोन पितर ने उस २४ को सैन किया कि पूछिये कौन है जिस के विषय में आप बोलते हैं। तब उस ने यीशु की छाती २५ पर उठंगके उस से कहा हे प्रभु कौन है? यीशु २६ ने उत्तर दिया वही है जिस को मैं यह रोटी का टुकड़ा डुबोके देऊंगा. और उस ने टुकड़ा डुबोके शिमोन के पुत्र यिहूदा इस्करियोती को दिया। उसी समय में टुकड़ा लेने के पीछे २७ शैतान उस में पैठ गया. तब यीशु ने उस से कहा जो तू करता है सो बहुत शीघ्र कर। परन्तु बैठनेहारों में से किसी ने न जाना कि २८ उस ने किस कारण यह बात उस से कही। क्योंकि यिहूदा थैली जो रखता था इस लिये २९ कितनों ने समझा कि यीशु ने उस से कहा पर्ब्ब के लिये जो हमें आवश्यक है सो मोल ले अथवा कंगालों को कुछ दे। सो टुकड़ा लेने के ३० पीछे वह तुरन्त बाहर गया. उस समय रात थी॥

जब वह बाहर गया था तब यीशु ने कहा ३१ अब मनुष्य के पुत्र की महिमा प्रगट होती है और ईश्वर की महिमा उस के द्वारा प्रगट होती है। जो ईश्वर की महिमा उसके द्वारा ३२ प्रगट होती है तो ईश्वर भी अपनी ओर से उस की महिमा प्रगट करेगा और तुरन्त उसे प्रगट करेगा। हे बालको मैं अब थोड़ी बेर ३३

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



तुम्हारे साथ हूं . तुम मुझे ढूंढ़ोगे और जैसा मैं ने यिहूदियों से कहा कि जहां मैं जाता हूं तहां तुम नहीं आ सकते हो तैसा मैं अब तुम से भी ३४ कहता हूं । मैं तुम्हें एक नई आज्ञा देता हूं कि एक दूसरे को प्यार करो . जैसा मैं ने तुम्हें प्यार किया है तैसा तुम भी एक दूसरे को ३५ प्यार करो । जो तुम आपस में प्यार करो तो इसी से सब लोग जानेंगे कि तुम मेरे शिष्य हो ॥

३६ शिमोन पितर ने उस से कहा हे प्रभु आप कहां जाते हैं . यीशु ने उस को उत्तर दिया कि जहां मैं जाता हूं तहां तू अब मेरे पीछे नहीं आ सकता है परन्तु इस के उपरान्त तू ३७ मेरे पीछे आवेगा । पितर ने उस से कहा हे प्रभु मैं क्यों नहीं अब आप के पीछे आ सकता ३८ हूं . मैं आप के लिये अपना प्राण देऊंगा । यीशु ने उस को उत्तर दिया क्या तू मेरे लिये अपना प्राण देगा . मैं तुझ से सच सच कहता हूं कि जब लों तू तीन बार मुझ से न मुकरे तब लों मुर्ग न बोलेगा ॥

**१४. तुम्हारा** मन व्याकुल न होवे . ईश्वर पर बिश्वास २ करो और मुझ पर बिश्वास करो । मेरे पिता के घर में बहुत से रहने के स्थान हैं नहीं तो मैं तुम से कहता . मैं तुम्हारे लिये स्थान तैयार ३ करने जाता हूं । और जो मैं जाके तुम्हारे लिये स्थान तैयार करूं तो फिर आके तुम्हें अपने यहां ले जाऊंगा कि जहां मैं रहूं तहां ४ तुम भी रहो । और मैं कहां जाता हूं सो तुम जानते हो और मार्ग को जानते हो ॥

५ थोमा ने उस से कहा हे प्रभु आप कहां जाते हैं सो हम नहीं जानते हैं और मार्ग को हम ६ क्योंकर जान सकें । यीशु ने उस से कहा मैं ही मार्ग औ सत्य औ जीवन हूं . बिना मेरे द्वारा ७ से कोई पिता पास नहीं पहुंचता है । जो तुम मुझे जानते तो मेरे पिता को भी जानते और अब से तुम उस को जानते हो और उस को देखा है ॥

८ फिलिप ने उस से कहा हे प्रभु पिता को हमें दिखाइये तो हमारे लिये यही बहुत है । ९ यीशु ने उस से कहा हे फिलिप मैं इतने दिन से तुम्हारे संग हूं और क्या तू ने मुझे नहीं जाना है . जिस ने मुझे देखा है उस ने पिता को देखा है और तू क्योंकर कहता है कि पिता को हमें दिखाइये । क्या तू प्रतीति १० नहीं करता है कि मैं पिता में हूं और पिता मुझ में है . जो बातें मैं तुम से कहता हूं सो अपनी ओर से नहीं कहता हूं परन्तु पिता जो मुझ में रहता है वही इन कामों को करता है । मेरी ही प्रतीति करो कि मैं ११ पिता में हूं और पिता मुझ में है नहीं तो कामों ही के कारण मेरी प्रतीति करो । मैं तुम १२ से सच सच कहता हूं कि जो मुझ पर बिश्वास करे जो काम मैं करता हूं उन्हें वह भी करेगा और इन से बड़े काम करेगा क्योंकि मैं अपने पिता के पास जाता हूं । और जो कुछ तुम मेरे १३ नाम से मांगोगे सोई मैं करूंगा इस लिये कि पुत्र के द्वारा पिता की महिमा प्रगट होय । जो १४ तुम मेरे नाम से कुछ मांगो तो मैं उसे करूंगा ॥

जो तुम मुझे प्यार करते हो तो मेरी आज्ञाओं १५ को पालन करो । और मैं पिता से मांगूगा और १६ वह तुम्हें दूसरा शांतिदाता देगा कि वह सदा तुम्हारे संग रहे । अर्थात सत्यता का आत्मा १७ जिसे संसार ग्रहण नहीं कर सकता है क्योंकि वह उसे नहीं देखता है और न उसे जानता है . परन्तु तुम उसे जानते हो क्योंकि वह तुम्हारे संग रहता है और तुम्हों में होगा । मैं १८ तुम्हें अनाथ नहीं छोड़ूंगा मैं तुम्हारे पास आऊंगा । अब थोड़ी बेर में संसार मुझे फिर १९ नहीं देखेगा परन्तु तुम मुझे देखोगे क्योंकि मैं जीता हूं तुम भी जीओगे । उस दिन तुम २० जानोगे कि मैं अपने पिता में हूं और तुम मुझ में हो और मैं तुम में हूं । जो मेरी आज्ञाओं को २१ पाके उन्हें पालन करता है वही है जो मुझे प्यार करता है और जो मुझे प्यार करता है सो मेरे पिता का प्यारा होगा और मैं उसे प्यार करूंगा और अपने तईं उस पर प्रगट करूंगा ॥

तब इस्करियोती नहीं परन्तु दूसरे यिहूदा २२ ने उस से कहा हे प्रभु आप किस लिये अपने तईं हमों पर प्रगट करेंगे और संसार पर नहीं । यीशु ने उस को उत्तर दिया यदि कोई मुझे २३ प्यार करे तो मेरी बात को पालन करेगा और मेरा पिता उसे प्यार करेगा और हम उस पास आवेंगे और उस के संग बास करेंगे । जो मुझे २४ प्यार नहीं करता है सो मेरी बातें पालन नहीं करता है और जो बात तुम सुनते हो सो मेरी नहीं परन्तु पिता की है जिस ने मुझे भेजा ।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


२५ यह बातें मैं ने तुम्हारे संग रहते हुए तुम से २६ कही हैं । परन्तु शांतिदाता अर्थात पवित्र आत्मा जिसे पिता मेरे नाम से भेजेगा वह तुम्हें सब कुछ सिखावेगा और सब कुछ जो मैं ने २७ तुम से कहा है तुम्हें स्मरण करावेगा । मैं तुम्हें शांति दे जाता हूं मैं अपनी शांति तुम्हें देता हूं. जैसा जगत देता है तैसा मैं तुम्हें नहीं देता हूं . तुम्हारा मन व्याकुल न होय और डर न जाय । २८ तुम ने सुना कि मैं ने तुम से कहा मैं जाता हूं और तुम्हारे पास फिर आऊंगा . जो तुम मुझे प्यार करते तो मैं ने जो कहा कि मैं पिता पास जाता हूं इस से तुम आनन्द करते क्योंकि २९ मेरा पिता मुझ से बड़ा है । और मैं ने अब इस के होने के आगे तुम से कहा है कि जब ३० वह हो जाय तब तुम बिश्वास करो । मैं तुम्हारे संग और बहुत बातें न करूंगा क्योंकि इस जगत का अध्यक्ष आता है और मुझ में उस ३१ का कुछ नहीं है । परन्तु यह इस लिये है कि जगत जाने कि मैं पिता को प्यार करता हूं और जैसा पिता ने मुझे आज्ञा दिई तैसा ही करता हूं . उठो हम यहां से चलें ॥

**१५. मैं** सच्ची दाखलता हूं और मेरा २ पिता किसान है । मुझ में जो जो डाल नहीं फलती है वह उसे दूर करता है और जो जो डाल फलती है वह उसे शुद्ध ३ करता है कि वह अधिक फल फले । तुम तो उस बचन के गुण से जो मैं ने तुम से कहा ४ है शुद्ध हो चुके । तुम मुझ में रहो और मैं तुम में . जैसे डाल जो वह दाखलता में न रहे तो आप से फल नहीं फल सकती है तैसे तुम भी ५ जो मुझ में न रहो तो नहीं फल सकते हो । मैं दाखलता हूं तुम लोग डालें हो . जो मुझ में रहता है और मैं उस में सो बहुत फल फलता है क्योंकि मुझ से अलग तुम कुछ नहीं कर ६ सकते हो । यदि कोई मुझ में न रहे तो वह ऐसा फेंका जाता जैसे डाल फेंकी जाती और सूख जाती और लोग ऐसी डालें बटोरके आग ७ में डालते हैं और वे जल जाती हैं । जो तुम मुझ में रहो और मेरी बातें तुम में रहें तो जो कुछ तुम्हारी इच्छा होय सो मांगो और वह ८ तुम्हारे लिये हो जायगा । तुम्हारे बहुत फल फलने में मेरे पिता की महिमा प्रगट होती है और तुम मेरे शिष्य होओगे ॥

९ जैसा पिता ने मुझ से प्रेम किया है तैसा मैं ने तुम से प्रेम किया है . मेरे प्रेम में रहो । १० जैसे मैं ने अपने पिता की आज्ञाओं को पालन किया है और उस के प्रेम में रहता हूं तैसे तुम जो मेरी आज्ञाओं को पालन करो तो मेरे प्रेम में रहोगे । ११ मैं ने यह बातें तुम से इस लिये कही हैं कि मेरा आनन्द तुम्हों में रहे और तुम्हारा आनन्द संपूर्ण हो जाय । १२ यह मेरी आज्ञा है कि जैसा मैं ने तुम्हें प्यार किया है तैसा तुम एक दूसरे को प्यार करो । १३ इस से बड़ा प्रेम किसी का नहीं है कि कोई अपने मित्रों के लिये अपना प्राण देवे । १४ तुम यदि सब काम करो जो मैं तुम्हें आज्ञा देता हू तो मेरे मित्र हो । १५ मैं आगे को तुम्हें दास नहीं कहता हूं क्योंकि दास नहीं जानता कि उस का स्वामी क्या करता है परन्तु मैं ने तुम्हें मित्र कहा है क्योंकि मैं ने जो अपने पिता से सुना है सो सब तुम्हें जनाया है । १६ तुम ने मुझे नहीं चुना परन्तु मैं ने तुम्हें चुना और तुम्हें ठहराया कि तुम जाके फल फलो और तम्हारा फल रहे और कि तुम मेरे नाम से जो कुछ पिता से मांगो वह तुम को देवे ॥

१७ मैं तुम्हें इन बातों की आज्ञा देता हूं इस लिये कि तुम एक दूसरे को प्यार करो । १८ यदि संसार तुम से बैर करता है तुम जानते हो कि उन्हों ने तुम से पहिले मुझ से बैर किया । १९ जो तुम संसार के होते तो संसार अपनों को प्यार करता परन्तु तुम संसार के नहीं हो पर मैं ने तुम्हें संसार में से चुना है इसी लिये संसार तुम से बैर करता है । २० जो बचन मैं ने तुम से कहा कि दास अपने स्वामी से बड़ा नहीं है सो स्मरण करो . जो उन्हों ने मुझे सताया है तो तुम्हें भी सतावेंगे जो मेरी बात को पालन किया है तो तुम्हारी भी पालन करेंगे । २१ परन्तु वे मेरे नाम के कारण तुम से यह सब करेंगे क्योंकि वे मेरे भेजनेहारे को नहीं जानते हैं ॥

२२ जो मैं न आता और उन से बात न करता तो उन्हें पाप न होता परन्तु अब उन्हें उन के पाप के लिये कोई बहाना नहीं है । २३ जो मुझ से बैर करता है सो मेरे पिता से भी बैर करता है । २४ जो मैं उन कामों को जो और किसी ने नहीं किये हैं उन्हों में न किये होता तो उन्हें पाप न होता परन्तु अब उन्हों ने देखके भी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



मुझ से और मेरे पिता से भी बैर किया है। २५ पर यह इस लिये है कि जो बचन उन्हों की व्यवस्था में लिखा है कि उन्हों ने मुझ से २६ अकारण बैर किया सो पूरा होवे। परन्तु शांतिदाता जिसे मैं पिता की ओर से तुम्हारे पास भेजूंगा अर्थात सत्यता का आत्मा जो पिता की ओर से निकलता है जब आवेगा तब २७ वह मेरे विषय में साची देगा। और तुम भी साची देओगे क्योंकि तुम आरंभ से मेरे संग रहे हो॥

१६. मैं ने तुम से यह बातें कही हैं कि २ तुम ठोकर न खाओ। वे तुम्हें सभा में से निकालेंगे हां वह समय आता है जिस में जो कोई तुम्हें मार डालेगा सो ३ समझेगा कि मैं ईश्वर की सेवा करता हूं। और वे तुम से इस लिये यह करेंगे कि उन्हों ने न ४ पिता को न मुझ को जाना है। परन्तु मैं ने तुम से यह बातें कही हैं कि जब वह समय आवे तब तुम उन्हें स्मरण करो कि मैं ने तुम से कह दिया. और मैं तुम से यह बातें आरंभ से न बोला क्योंकि मैं तुम्हारे संग था॥

५ पर अब मैं अपने भेजनेहारे के पास जाता हूं और तुम में से कोई नहीं मुझ से पूछता है कि ६ आप कहां जाते हैं। परन्तु मैं ने जो यह बातें तुम से कही हैं इस लिये तुम्हारे मन शोक से ७ भर गये हैं। तौभी मैं तुम से सच बात कहता हूं तुम्हारे लिये अच्छा है कि मैं जाऊं क्योंकि जो मैं न जाऊं तो शांतिदाता तुम्हारे पास नहीं आवेगा परन्तु जो मैं जाऊं तो उसे तुम्हारे पास भेजूंगा॥

८ और वह आके जगत को पाप के बिषय में और धर्म्म के बिषय में और बिचार के बिषय ९ में समझावेगा। पाप के विषय में यह कि वे १० मुझ पर बिश्वास नहीं करते हैं। धर्म्म के विषय में यह कि मैं अपने पिता पास जाता ११ हूं और तुम मुझे फिर नहीं देखोगे। बिचार के विषय में यह कि इस जगत के अध्यक्ष का १२ बिचार किया गया है। मुझे और भी बहुत कुछ तुम से कहना है परन्तु तुम अब नहीं सह १३ सकते हो। पर वह जब आवेगा अर्थात सत्यता का आत्मा तब तुम्हें सारी सच्चाई लों मार्ग बतावेगा क्योंकि वह अपनी ओर से नहीं कहेगा परन्तु जो कुछ सुनेगा सो कहेगा और वह आनेवाली बातें तुम से कह देगा। १४ वह मेरी महिमा प्रगट करेगा क्योंकि वह मेरी बात में से लेके तुम से कह देगा। १५ जो कुछ पिता का है सो सब मेरा है इस लिये मैं ने कहा कि वह मेरी बात में से लेके तुम से कह देगा॥

१६ थोड़ी बेर में तुम मुझे नहीं देखोगे और फिर थोड़ी बेर में मुझे देखोगे क्योंकि मैं १७ पिता के पास जाता हूं। तब उस के शिष्यों में से कोई कोई आपस में बोले यह क्या है जो वह हम से कहता है कि थोड़ी बेर में तुम मुझे नहीं देखोगे और फिर थोड़ी बेर में मुझे देखोगे. और यह कि मैं पिता के पास जाता १८ हूं। सो उन्हों ने कहा यह थोड़ी बेर की बात जो वह कहता है क्या है. हम नहीं जानते १९ वह क्या कहता है। यीशु ने जाना कि वे मुझ से पूछा चाहते हैं और उन से कहा मैं जो बोला कि थोड़ी बेर में तुम मुझे नहीं देखोगे और फिर थोड़ी बेर में मुझे देखोगे क्या तुम इस के विषय में आपस में बिचार करते हो। २० मैं तुम से सच सच कहता हूं कि तुम रोओगे और बिलाप करोगे परन्तु संसार आनन्दित होगा. तुम्हें शोक होगा परन्तु तुम्हारा शोक २१ आनन्द हो जायगा। स्त्री को जनने में शोक होता है क्योंकि उस का समय आ पहुंचा है परन्तु जब वह बालक जन चुकी तब जगत में एक मनुष्य के उत्पन्न होने के आनन्द के कारण अपने क्लेश को फिर स्मरण नहीं करती है। २२ और तुम्हें तो अभी शोक होता है परन्तु मैं तुम्हें फिर देखूंगा और तुम्हारा मन आनन्दित होगा और तुम्हारा आनन्द कोई तुम से छीन २३ न लेगा। और उस दिन तुम मुझ से कुछ नहीं पूछोगे. मैं तुम से सच सच कहता हूं जो कुछ तुम मेरे नाम से पिता से मांगोगे वह तुम को २४ देगा। अब लों तुम ने मेरे नाम से कुछ नहीं मांगा है. मांगो तो पाओगे कि तुम्हारा आनन्द २५ संपूर्ण होय। मैं ने यह बातें तुम से दृष्टान्तों में कही हैं परन्तु समय आता है जिस में मैं तुम से दृष्टान्तों में और नहीं कहूंगा परन्तु खोलके २६ तुम्हें पिता के विषय में बताऊंगा। उस दिन तुम मेरे नाम से मांगोगे और मैं तुम से नहीं कहता हूं कि मैं तुम्हारे लिये पिता से प्रार्थना २७ करूंगा। क्योंकि पिता आप ही तुम्हें प्यार करता है इस लिये कि तुम ने मुझे प्यार किया

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


है और यह बिश्वास किया है कि मैं ईश्वर
२८ की ओर से निकल आया। मैं पिता की ओर
से निकलके जगत में आया हूं. फिर जगत को
२९ छोड़के पिता पास जाता हूं। उस के शिष्यों ने
उस से कहा देखिये अब तो आप खोलके कहते
३० हैं और कुछ दृष्टान्त नहीं कहते हैं। अब हमें
ज्ञान हुआ कि आप सब कुछ जानते हैं और
आप को प्रयोजन नहीं कि कोई आप से पूछे.
इस से हम बिश्वास करते हैं कि आप ईश्वर
३१ की ओर से निकल आये। यीशु ने उन को
उत्तर दिया क्या तुम अब बिश्वास करते हो।
३२ देखो समय आता है और अभी आया है जिस
में तुम सब तितर बितर होके अपने अपने
स्थान को जाओगे और मुझे अकेला छोड़ोगे.
तौभी मैं अकेला नहीं हूं क्योंकि पिता मेरे संग
३३ है। मैं ने यह बातें तुम से कही हैं इस लिये
कि मुझ में तुम को शांति होय. जगत में तुम्हें
क्लेश होगा परन्तु ढाढ़स बांधो मैं ने जगत को
जीता है॥

१७. यह बातें कहके यीशु ने अपनी आंखें स्वर्ग की ओर उठाईं
और कहा हे पिता घड़ी आ पहुंची है. अपने
पुत्र की महिमा प्रगट कर कि तेरा पुत्र भी
२ तेरी महिमा प्रगट करे। क्योंकि तू ने उस
को सब प्राणियों पर अधिकार दिया कि
जिन्हें तू ने उस को दिया है उन सभों को
३ वह अनन्त जीवन देवे। और अनन्त जीवन
यह है कि वे तुझ को जो अद्वैत सत्य ईश्वर है
और यीशु ख्रीष्ट को जिसे तू ने भेजा है पह-
४ चानें। मैं ने पृथिवी पर तेरी महिमा प्रगट
किई है. जो काम तू ने मुझे करने को दिया
५ सो मैं ने पूरा किया है। और अभी हे पिता
तेरे संग जगत के होने के आगे जो मेरी महिमा
थी उस महिमा से तू अपने संग मेरी महिमा
प्रगट कर॥

६ जिन मनुष्यों को तू ने जगत में से मुझ को
दिया है उन्हों पर मैं ने तेरा नाम प्रगट किया
है. वे तेरे थे और तू ने उन्हें मुझ को दिया
और उन्हों ने तेरे बचन को पालन किया है।
७ अब उन्हों ने जान लिया है कि सब कुछ जो
८ तू ने मुझ को दिया है तेरी ओर से है। क्योंकि
वह बातें जो तू ने मुझ को दिई हैं मैं ने उन्हों
को दिई हैं और उन्हों ने उन को ग्रहण किया
है और निश्चय जान लिया है कि मैं तेरी ओर
से निकल आया और बिश्वास किया है कि तू
ने मुझे भेजा। मै उन्हों के लिये प्रार्थना करता ९
हूं. मैं संसार के लिये नहीं परन्तु जिन्हें तू ने
मुझ को दिया हैं उन्हीं के लिये प्रार्थना करता
हूं क्योंकि वे तेरे हैं। और जो कुछ मेरा है १०
सो सब तेरा है और जो तेरा है सो मेरा है
और मेरी महिमा उस में प्रगट हुए है। मैं अब ११
जगत में नहीं रहूंगा परन्तु ये जगत में रहेंगे
और मैं तेरे पास आता हूं. हे पवित्र पिता
जिन्हें तू ने मुझ को दिया है उन को अपने
नाम में रक्षा कर कि जैसे हम एक हैं तैसे वे
एक होवें। जब मैं उन के संग जगत में था तब १२
मैं ने तेरे नाम में उन की रक्षा किई. जिन्हें
तू ने मुझ को दिया है उन की मैं ने रक्षा किई
और उन में से कोई नाश नहीं हुआ केवल
बिनाश का पुत्र जिस्तें धर्म्मपुस्तक का बचन
पूरा होवे। अब मैं तेरे पास आता हूं और मैं १३
जगत में यह बातें कहता हूं कि वे मेरा आनन्द
अपने में संपूर्ण पावें। मैं ने तेरा बचन उन्हों १४
को दिया है और संसार ने उन से बैर किया है
क्योंकि जैसा मैं संसार का नहीं हूं तैसे वे संसार
के नहीं हैं। मैं यह प्रार्थना नहीं करता हूं कि तू १५
उन्हें जगत में से ले जा परन्तु यह कि तू उन्हें
उस दुष्ट से बचा रख। जैसा मैं संसार का नहीं १६
हूं तैसे वे संसार के नहीं हैं। अपनी सच्चाई से १७
उन्हें पवित्र कर. तेरा बचन सच्चाई है। जैसे तू १८
ने मुझे जगत में भेजा तैसे मैं ने उन्हें भी जगत
में भेजा है। और उन के लिये मैं अपने को १९
पवित्र करता हूं कि वे भी सच्चाई से पवित्र
किये जावें॥

और मैं केवल इन के लिये नहीं परन्तु उन २०
के लिये भी जो इन के बचन के द्वारा से मुझ
पर बिश्वास करेंगे प्रर्थना करता हूं कि वे सब
एक होवें। जैसा तू हे पिता मुझ में है और मैं २१
तुझ में हूं तैसे वे भी हम में एक होवें इस लिये
कि जगत बिश्वास करे कि तू ने मुझे भेजा।
और वह महिमा जो तू ने मुझ को दिई है मैं २२
ने उन को दिई है कि जैसे हम एक हैं तैसे वे
एक होवें। मैं उन में और तू मुझ में कि वे एक २३
में सिद्ध होवें और कि जगत जाने कि तू ने
मुझे भेजा और जैसा मुझे प्यार किया तैसा
उन्हें प्यार किया है। हे पिता मैं चहता हूं कि २४
जहां मैं रहूं तहां वे भी जिन्हें तू ने मुझ को


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

दिया है मेरे संग रहें कि वे मेरी महिमा को देखें जो तू ने मुझ को दिई क्योंकि तू ने जगत २५ की उत्पत्ति के आगे मुझे प्यार किया। हे धर्म्मी पिता संसार तुझे नहीं जनता है परन्तु मैं तुझे जानता हूं और ये लोग जानते हैं कि २६ तू ने मुझे भेजा। और मैं ने तेरा नाम उन को जनाया है और जनाऊंगा कि वह प्यार जिस से तू ने मुझे प्यार किया उन में रहे और मैं उन में रहूं॥

१८. यीशु यह बातें कहके अपने शिष्यों के संग किद्रोन नाले के उस पार निकल गया जहां एक बारी २ थी जिस में वह और उस के शिष्य गये। उस का पकड़वानेहारा यिहूदा भी वह स्थान जानता था क्योंकि यीशु बारंबार वहां अपने ३ शिष्यों के संग इकट्ठा हुआ था। तब यिहूदा पलटन को और प्रधान याजकों औ फरीशियों की ओर से प्यादों को लेके दीपकों और मशालों और हथियारों को लिये हुए वहां ४ आया। सो यीशु सब बातें जो उस पर आने वाली थीं जानके निकला और उन से कहा तुम ५ किस को ढूंढ़ते हो। उन्हों ने उस को उत्तर दिया कि यीशु नासरी को. यीशु ने उन से कहा मैं हूं. और उस का पकड़वानेहारा यिहूदा ६ भी उन के संग खड़ा था। ज्योंही उस ने उन से कहा मैं हूं त्योंही वे पीछे हटके भूमि पर ७ गिर पड़े। तब उस ने फिर उन से पूछा तुम किस को ढूंढ़ते हो. वे बोले यीशु नासरी को। ८ यीशु ने उत्तर दिया मैं ने तुम से कहा कि मैं हूं सो जो तुम मुझे ढूंढ़ते हो तो इन्हों को ९ जाने देओ। यह इस लिये हुआ कि जो बचन उस ने कहा था कि जिन्हें तू ने मुझ को दिया है उन में से मैंने किसी को न खोया सो पूरा होवे। १० शिमोन पितर के पास खड्ग था सो उस ने उसे खींचके महायाजक के दास को मारा और उस का दहिना कान काट डाला. उस दास का ११ नाम मलक था। तब यीशु ने पितर से कहा अपना खड्ग काठी में रख. जो कटोरा पिता ने मुझ को दिया है क्या मैं उसे न पीऊं॥

१२ तब उस पलटन ने और सहस्रपति ने और यिहूदियों के प्यादों ने यीशु को पकड़के बांधा। १३ और पहिले उसे हन्नस के पास ले गये क्योंकि कियाफा जो उस बरस का महायाजक था उस का वह ससुर था। कियाफा वह था जिस ने १४ यिहूदियों को परामर्श दिया कि एक मनुष्य का हमारे लोग के लिये मरना अच्छा है॥

शिमोन पितर और दूसरा शिष्य यीशु के १५ पीछे हो लिये. वह शिष्य महायाजक का जान पहचान था और यीशु के संग महायाजक के आंगने के भीतर गया। परन्तु पितर बाहर द्वार १६ पर खड़ा रहा सो दूसरा शिष्य जो महायाजक का जान पहचान था बाहर गया और द्वारपालिन से कहके पितर को भीतर ले आया। वह १७ दासी अर्थात द्वारपालिन पितर से बोली क्या तू भी इस मनुष्य के शिष्यों में से एक है. उस ने कहा मैं नहीं हूं। दास और प्यादे लोग १८ जाड़े के कारण कोयले की आग सुलगाके खड़े हुए तापते थे और पितर उन के संग खड़ा हो तापने लगा॥

तब महायाजक ने यीशु से उस के शिष्यों के १९ विषय में और उस के उपदेश के विषय में पूछा। यीशु ने उस को उत्तर दिया कि मैं ने जगत २० से खोलके बातें किईं मैं ने सभा के घर में और मन्दिर में जहां यिहूदी लोग नित्य एकट्ठे होते हैं सदा उपदेश किया और गुप्त में कुछ नहीं कहा। तू मुझ से क्यों पूछता है. जिन्हों ने २१ सुना उन्हीं से पूछ ले कि मैं ने उन से क्या कहा. देख वे जानते हैं कि मैं ने क्या कहा। जब यीशु २२ ने यह कहा तब प्यादों में से एक जो निकट खड़ा था उस को थपेड़ा मारके बोला क्या तू महायाजक को इस रीति से उत्तर देता है। यीशु ने उसे उत्तर दिया यदि मैं ने बुरा कहा २३ तो उस बुराई की साक्षी दे परन्तु यदि भला कहा तो मुझे क्यों मारता है। हन्नस ने यीशु २४ को बंधे हुए कियाफा महायाजक के पास भेजा॥

शिमोन पितर खड़ा हुआ आग तापता था. २५ तब उन्हों ने उस से कहा क्या तू भी उस के शिष्यों में से एक है. उस ने मुकरके कहा मैं नहीं हूं। महायाजक के दासों में से एक दास २६ जो उस मनुष्य का कुटुम्ब था जिस का कान पितर ने काट डाला बोला क्या मैं ने तुझे बारी में उस के संग न देखा। पितर फिर मुकर २७ गया और तुरन्त मुर्ग बोला॥

तब भोर हुआ और वे यीशु को कियाफा के २८ पास से अध्यक्षभवन पर ले गये परन्तु वे आप अध्यक्षभवन के भीतर नहीं गये इस लिये कि

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

अशुद्ध न होवें परन्तु निस्तार पर्ब्ब का भोजन २९ खावें। सो पिलात उन पास निकल आया और कहा तुम इस मनुष्य पर क्या दोष लगाते हो। ३० उन्हों ने उस को उत्तर दिया कि जो यह कुकर्म्मी न होता तो हम उसे आप के हाथ न सोंपते। ३१ पिलात ने उन से कहा तुम उस को लेओ और अपनी व्यवस्था के अनुसार उस का बिचार करो. यिहूदियों ने उस से कहा किसी को बध करने ३२ का हमें अधिकार नहीं है। यह इस लिये हुआ कि यीशु का बचन जिसे कहने में उस ने पता दिया कि वह कैसी मृत्यु से मरने पर था पूरा होवे॥

३३ तब पिलात फिर अध्यक्षभवन के भीतर गया और यीशु को बुलाके उस से कहा क्या तू यिहू- ३४ दियों का राजा है। यीशु ने उस को उत्तर दिया क्या आप अपनी ओर से यह बात कहते हैं अथवा औरों ने मेरे विषय में आप से कही। ३५ पिलात ने उत्तर दिया क्या मैं यिहूदी हूं. तेरे ही लोगों ने और प्रधान याजकों ने तुझे मेरे ३६ हाथ में सोंपा. तू ने क्या किया है। यीशु ने उत्तर दिया कि मेरा राज्य इस जगत का नहीं है. जो मेरा राज्य इस जगत का होता तो मेरे सेवक लड़ते जिस्तें मैं यिहूदियों के हाथ में न सोंपा जाता. परन्तु अब मेरा राज्य यहां का ३७ नहीं है। पिलात ने उस से कहा फिर भी तू राजा है. यीशु ने उत्तर दिया कि आप ठीक कहते हैं क्योंकि मैं राजा हूं. मैं ने इस लिये जन्म लिया है और इस लिये जगत में आया हूं कि सत्य पर साक्षी देऊं. जो कोई सत्य की ३८ ओर है सो मेरा शब्द सुनता है। पिलात ने उस से कहा सत्य क्या है और यह कहके फिर यिहूदियों के पास निकल गया और उन से कहा मैं उस में कुछ दोष नहीं पाता हूं। ३९ परन्तु तुम्हारी यह रीति है कि मैं निस्तार पर्ब्ब में तुम्हारे लिये एक जन को छोड़ देऊं. सो क्या तुम चाहते हो कि मैं तुम्हारे लिये यिहूदियों के ४० राजा को छोड़ देऊं। तब सभों ने फिर पुकारा कि इस को नहीं परन्तु बरब्बा को. और बरब्बा डाकू था॥

**१९. तब** पिलात ने यीशु को लेके उसे कोड़े मारे। २ और योद्धाओं ने कांटों का मुकट गून्थके उस के सिर पर रखा ३ और उसे बैंजनी बस्त्र पहिराया। और कहा हे यिहूदियों के राजा प्रणाम और उसे थपेड़े मारे॥

४ तब पिलात ने फिर बाहर निकलके लोगों से कहा देखो मैं उसे तुम्हारे पास बाहर लाता हूं कि तुम जानो कि मैं उस में कुछ दोष नहीं पाता ५ हूं। सो यीशु कांटों का मुकुट और बैंजनी बस्त्र पहिने हुए बाहर निकला और उस ने उन्हों से ६ कहा देखो यही मनुष्य है। जब प्रधान याजकों और प्यादों ने उसे देखा तब उन्हों ने पुकारा कि उसे क्रूश पर चढ़ाइये क्रूश पर चढ़ाइये. पिलात ने उन से कहा तुम उसे लेके क्रूश पर चढ़ाओ ७ क्योंकि मैं उस में दोष नहीं पाता हूं। यिहूदियों ने उस को उत्तर दिया कि हमारी भी व्यवस्था है और हमारी व्यवस्था के अनुसार वह बध होने के योग्य है क्योंकि उस ने अपने को ईश्वर ८ का पुत्र कहा। जब पिलात ने यह बात सुनी ९ तब और भी डर गया। और फिर अध्यक्षभवन के भीतर गया और यीशु से बोला तू कहां से है. परन्तु यीशु ने उस को उत्तर न दिया। १० पिलात ने उस से कहा क्या तू मुझ से नहीं बोलता क्या तू नहीं जानता है कि तुझे क्रूश पर चढ़ाने का मुझ को अधिकार है और तुझे छोड़ ११ देने का मुझ को अधिकार है। यीशु ने उत्तर दिया जो आप को ऊपर से न दिया जाता तो आप को मुझ पर कुछ अधिकार न होता इस लिये जो मुझे आप के हाथ में पकड़वाता है १२ उस को अधिक पाप है। इस से पिलात ने उस को छोड़ देने चाहा परन्तु यिहूदियों ने पुकारके कहा जो आप इस को छोड़ देवें तो आप कैसर के मित्र नहीं हैं. जो कोई अपने को राजा कहता है सो कैसर के बिरुद्ध बोलता १३ है। यह बात सुनके पिलात यीशु को बाहर लाया और जो स्थान चबूतरा परन्तु इब्रीय भाषा में गबथा कहावता है उस स्थान में बिचार १४ आसन पर बैठा। निस्तार पर्ब्ब की तैयारी का दिन और दोपहर के निकट था तब उस ने यिहू- १५ दियों से कहा देखो तुम्हारा राजा। परन्तु उन्हों ने पुकारा कि ले जाओ ले जाओ उसे क्रूश पर चढ़ाओ. पिलात ने उन से कहा क्या मैं तुम्हारे राजा को क्रूश पर चढ़ाऊंगा. प्रधान याजकों ने उत्तर दिया कि कैसर को छोड़ हमारा कोई १६ राजा नहीं है। तब उस ने यीशु को क्रूश पर चढ़ाये जाने को उन्हों के हाथ सोंपा. तब वे उसे पकड़ के ले गये॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

१७ और यीशु अपना क्रूश उठाये हुए उस स्थान को जो खोपड़ी का स्थान कहावता और इब्रीय भाषा में गलगथा कहावता है निकल गया। १८ वहां उन्हों ने उस को और उस के संग दो और मनुष्यों को क्रूशों पर चढ़ाया एक को इधर और १९ एक को उधर और बीच में यीशु को। और पिलात ने दोषपत्र लिखके क्रूश पर लगाया और लिखी हुई बात यह थी यीशु नासरी २० यिहूदियों का राजा। यह दोषपत्र बहुत यिहूदियों ने पढ़ा क्योंकि वह स्थान जहां यीशु क्रूश पर चढ़ाया गया नगर के निकट था और पत्र इब्रीय औ यूनानीय औ रोमीय भाषा में २१ लिखा हुआ था। तब यिहूदियों के प्रधान याजकों ने पिलात से कहा यिहूदियों का राजा मत लिखिये परन्तु यह कि उस ने कहा मैं २२ यिहूदियों का राजा हूं। पिलात ने उत्तर दिया कि मैं ने जो लिखा है सो लिखा है॥

२३ जब योद्धाओं ने यीशु को क्रूश पर चढ़ाया था तब उस के कपड़े लेके चार भाग किये हर एक योद्धा के लिये एक भाग. और अंगा भी लिया परन्तु अंगा बिन सीअन ऊपर से नीचे २४ लों बिना हुआ था। इस लिये उन्हों ने आपस में कहा हम इस को न फाड़ें परन्तु उस पर चिट्ठियां डालें कि वह किस का होगा. जिस्तें धर्म्मपुस्तक का बचन पूरा होवे कि उन्हों ने मेरे कपड़े आपस में बांट लियें और मेरे बस्त्र पर चिट्ठियां डालीं. सो योद्धाओं ने यह किया॥

२५ परन्तु यीशु की माता और उस की माता की बहिन मरियम जो क्लियोपा की स्त्री थी और मरियम मगदलीनी उस के क्रूश के निकट २६ खड़ी थीं। सो यीशु ने अपनी माता को और उस शिष्य को जिसे वह प्यार करता था उस के निकट खड़े हुए देखके अपनी माता से कहा हे २७ नारी देखिये आप का पुत्र। तब उस ने उस शिष्य से कहा देख तेरी माता. और उस समय से उस शिष्य ने उस को अपने घर में ले लिया॥

२८ इस के पीछे यीशु ने यह जानके कि अब सब कुछ हो चुका जिस्तें धर्म्म पुस्तक का बचन पूरा हो जाय इस लिये कहा मैं पियासा हूं। २९ सिर के से भरा हुआ एक बर्त्तन धरा था सो उन्हों ने इस्पंज को सिरके में भिंगाके एसोब ३० के नल पर रखके उस के मुंह में लगाया। जब यीशु ने सिरका लिया था तब कहा पूरा हुआ है और सिर झुकाके प्राण त्यागा॥

वह दिन तैयारी का दिन था और वह बिश्रा- ३१ मवार बड़ा दिन था इस कारण जिस्तें लोथें बिश्राम के दिन क्रूश पर न रहें यिहूदियों ने पिलात से बिन्ती किई कि उन की टांगें तोड़ी जायें और वे उतारे जायें। सो योद्धाओं ने ३२ आके पहिले की टांगें तोड़ीं तब दूसरे की भी जो यीशु के संग क्रूश पर चढ़ाये गये थे। परन्तु यीशु ३३ पास आके जब उन्हों ने देखा कि वह मर चुका है तब उस की टांगें न तोड़ीं। परन्तु योद्धाओं में से ३४ एक ने बर्छे से उस का पंजर बेधा और तुरन्त लोहू और पानी निकला। इस के देखनेहारे ने ३५ साक्षी दिई है और उस की साक्षी सत्य है और वह जानता है कि सत्य कहता है इस लिये कि तुम बिश्वास करो। क्योंकि यह बातें इसलिये ३६ हुईं कि धर्म्मपुस्तक का बचन पूरा होवे कि उस की कोई हड्डी नहीं तोड़ी जायगी। और ३७ फिर धर्म्म पुस्तक का दूसरा एक बचन है कि जिसे उन्हों ने बेधा उस पर वे दृष्टि करेंगे॥

इस के पीछे अरिमथिया नगर के यूसफ ने ३८ जो यीशु का शिष्य था परन्तु यिहूदियों के डर से इस को छिपाये रहता था पिलात से बिन्ती किई कि मैं यीशु की लोथ को ले जाऊं और पिलात ने आज्ञा दिई सो वह आके यीशु की लोथ ले गया। निकोदीम भी जो पहिले रात ३९ को यीशु पास आया था पचास सेर के अटकल मिलाये हुए गन्धरस और एलवा लेके आया। तब उन्हों ने यीशु की लोथ को लिया ४० और यिहूदियों के गाड़ने की रीति के अनुसार उसे सुगन्ध के संग चद्दर में लपेटा। उस स्थान पर जहां यीशु क्रूश पर चढ़ाया ४१ गया एक बारी थी और उस बारी में एक नई कबर जिस में कोई कभी नहीं रखा गया था। सो यिहूदीयों की तैयारी के दिन के कारण ४२ उन्हों ने यीशु को वहां रखा क्योंकि वह कबर निकट थी॥

## २०. अठवारे के पहिले दिन मरियम मगदलीनी

भोर को अन्धियारा रहते ही कबर पर आई और पत्थर को कबर से सरकाया हुआ देखा। तब वह २ दौड़ी और शिमोन पितर और उस दूसरे शिष्य के पास जिसे यीशु प्यार करता था आके उन से

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


बोली वे प्रभु को कबर में से ले गये हैं और
३ हम नहीं जानतीं कि उसे कहां रखा है। तब
पितर और वह दूसरा शिष्य निकलके कबर
४ पर आये। वे दोनों एक संग दौड़े और दूसरा
शिष्य पितर से शीघ्र दौड़के आगे बढ़ा और
५ कबर पर पहिले पहुंचा। और उस ने झुकके
चद्दर पड़ी हुई देखी तौभी वह भीतर नहीं
६ गया। तब शिमोन पितर उस के पीछे से आ
पहुंचा और कबर के भीतर गया और चद्दर
७ पड़ी हुई देखी। और वह अंगोछा जो उस के
सिर पर था चद्दर के संग पड़ा हुआ नहीं परन्तु
८ अलग एक स्थान में लपेटा हुआ देखा। तब
दूसरा शिष्य भी जो कबर पर पहिले पहुंचा
९ भीतर गया और देखके बिश्वास किया। वे तो
अब लों धर्म्मपुस्तक का बचन नहीं समझते थे
कि उस को मृतकों में से जी उठना होगा॥

१० तब दोनों शिष्य फिर अपने घर चले गये।
११ परन्तु मरियम रोती हुई कबर के पास बाहर
खड़ी रही और रोते रोते कबर की ओर झुकी।
१२ और दो दूतों को उजला बस्त्र पहिने हुए देखा
कि जहां यीशु की लोथ पड़ी थी तहां एक
१३ सिरहाने और दूसरा पैताने बैठा था। उन्हों
ने उस से कहा हे नारी तू क्यों रोती है. वह
उन से बोली वे मेरे प्रभु को ले गये हैं और मैं
१४ नहीं जानती कि उसे कहां रखा है। यह कहके
उस ने पीछे फिरके यीशु को खड़े देखा और
१५ नहीं जानती थी कि यीशु है। यीशु ने उस से
कहा हे नारी तू क्यों रोती है किस को ढूंढ़ती
है. उस ने यह समझके कि माली है उस से
कहा हे प्रभु जो आप ने उस को उठा लिया है
तो मुझ से कहिये कि उसे कहां रखा है और
१६ मैं उसे ले जाऊंगी। यीशु ने उस से कहा हे
मरियम. वह पीछे फिरके उस से बोली हे
१७ रब्बूनी अर्थात हे गुरु। यीशु ने उस से कहा
मुझे मत छू क्योंकि मैं अब लों अपने पिता
के पास नहीं चढ़ गया हूं परन्तु मेरे भाइयों के
पास जाके उन से कह दे कि मैं अपने पिता औ
तुम्हारे पिता और अपने ईश्वर औ तुम्हारे
१८ ईश्वर पास चढ़ जाता हूं। मरियम मगदलीनी
ने जाके शिष्यों को सन्देश दिया कि मैं ने प्रभु
को देखा है और उस ने मुझ से यह बातें
कहीं॥

१९ अठवारे के उस पहिले दिन को सांझ होते
हुए और जहां शिष्य लोग एकट्ठे हुए थे तहां
द्वार यिहूदीयों के डर के मारे बन्द होते हुए
यीशु आया और बीच में खड़ा होके उन से
कहा तुम्हारा कल्याण होय। और यह कहके २०
उस ने अपने हाथ और अपना पंजर उन को
दिखाये. तब शिष्य लोग प्रभु को देखके आन-
न्दित हुए। यीशु ने फिर उन से कहा तुम्हारा २१
कल्याण होय. जैसे पिता ने मुझे भेजा है
तैसे मैं भी तुम्हें भेजता हूं। यह कहके उस ने २२
फूंक दिया और उन से कहा पवित्र आत्मा
लेओ। जिन्हों के पाप तुम क्षमा करो वे उन २३
के लिये क्षमा किये जाते हैं. जिन्हों के तुम
रखो वे रखे हुए हैं॥

परन्तु बारहों में से एक जन अर्थात थोमा जो २४
दिदुम कहावता है जब यीशु आया तब उन के
संग नहीं था। सो दूसरे शिष्यों ने उस से कहा २५
हम ने प्रभु को देखा है. उस ने उन से कहा
जो मैं उस के हाथों में कीलों का चिन्ह न देखूं
और कीलों के चिन्ह में अपनी उंगली न
डालूं और उस के पंजर में अपना हाथ न
डालूं तो मैं बिश्वास न करूंगा। आठ २६
दिन के पीछे उस के शिष्य लोग फिर घर
के भीतर थे और थोमा उन के संग था.
तब द्वार बन्द होते हुए यीशु आया और
बीच में खड़ा होके कहा तुम्हारा कल्याण
होय। तब उस ने थोमा से कहा अपनी उंगली २७
यहां लाके मेरे हाथों को देख और अपना हाथ
लाके मेरे पंजर में डाल और अबिश्वासी नहीं
परन्तु बिश्वासी हो। थोमा ने उस को उत्तर २८
दिया कि हे मेरे प्रभु और मेरे ईश्वर। यीशु ने २९
उस से कहा हे थोमा तू ने मुझे देखा है इस
लिये बिश्वास किया है. धन्य वे हैं जो बिन
देखे बिश्वास करें॥

यीशु ने अपने शिष्यों के आगे बहुत और ३०
आश्चर्य्य कर्म्म भी किये जो इस पुस्तक में
नहीं लिखे हैं। परन्तु ये लिखे गये हैं इस ३१
लिये कि तुम बिश्वास करो कि यीशु जो है
सो ईश्वर का पुत्र ख्रीष्ट है और कि बिश्वास
करने से तुम को उस के नाम से जीवन होय॥

## २१.

इस के पीछे यीशु ने फिर अपने तईं तिबरिया के समुद्र के
तीर पर शिष्यों को दिखाया और इस रीति
से दिखाया। शिमोन पितर और थोमा जो २
दिदुम कहावता है और गालील के काना नगर

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



का नथनेल और जबदी के दोनों पुत्र और उस के शिष्यों में से दो और जन एक संग ३ थे। शिमोन पितर ने उन से कहा मैं मछली पकड़ने को जाता हूं. वे उस से बोले हम भी तेरे संग जायेंगे. सो वे निकल कर तुरन्त नाव ४ पर चढ़े और उस रात कुछ नहीं पकड़ा। जब भोर हुआ तब यीशु तीर पर खड़ा हुआ तौभी ५ शिष्य लोग नहीं जानते थे कि यीशु है। तब यीशु ने उन से कहा हे लड़को क्या तुम्हारे पास कुछ खाने को है. उन्होंने उस को उत्तर ६ दिया कि नहीं। उस ने उन से कहा नाव की दहिनी ओर जाल डालो तो पाओगे. सो उन्होंने डाला और अब मछलियों के झुण्ड के ७ कारण वे उसे खींच न सके। इस लिये वह शिष्य जिसे यीशु प्यार करता था पितर से बोला यह तो प्रभु है. शिमोन पितर ने जब सुना कि प्रभु है तब कमर में अंगरखा कस लिया क्योंकि वह नंगा था और समुद्र में कूद ८ पड़ा। परन्तु दूसरे शिष्य लोग नाव पर मछलियों का जाल घसीटते हुए चले आये क्योंकि वे ९ तीर से दूर नहीं प्रायः दो सौ हाथ पर थे। जब वे तीर पर उतरे तब उन्हों ने कोयले की आग धरी हुई और मछली उस पर रखी हुई और रोटी १० देखी। यीशु ने उन से कहा जो मछलियां तुम ११ ने अभी पकड़ी हैं उन में से ले आओ। शिमोन पितर ने जाके जाल को जो एक सौ तिर्पन बड़ी मछलियों से भरा था तीर पर खींच लिया १२ और इतनी होने से भी जाल नहीं फटा। यीशु ने उन से कहा कि आओ भोजन करो. परन्तु शिष्यों में से किसी को साहस न हुआ कि उस से पूछे आप कौन हैं क्योंकि वे जानते थे कि १३ प्रभु है। तब यीशु ने आके रोटी लेके उन को १४ दिई और वैसे ही मछली भी। यह अब तीसरी बेर हुआ कि यीशु ने मृतकों में से उठके अपने शिष्यों को दर्शन दिया॥

१५ तब भोजन करने के पीछे यीशु ने शिमोन पितर से कहा हे यूनस के पुत्र शिमोन क्या तू मुझे इन्हों से अधिक प्यार करता है. वह उस से बोला हां प्रभु आप जानते हैं कि मैं आप को प्यार करता हूं. उस ने उस से कहा मेरे मेम्नों को चरा। उस ने फिर दूसरी बेर उस १६ से कहा हे यूनस के पुत्र शिमोन क्या तू मुझे प्यार करता है. वह उस से बोला हां प्रभु आप जानते हैं कि मैं आप को प्यार करता हूं. उस ने उस से कहा मेरी भेड़ों की रखवाली कर। उस ने तीसरी बेर उस से कहा हे यूनस १७ के पुत्र शिमोन क्या तू मुझे प्यार करता है. पितर उदास हुआ कि यीशु ने उस से तीसरी बेर कहा क्या तू मुझे प्यार करता है और उस से बोला हे प्रभु आप सब कुछ जानते हैं आप जानते हैं कि मैं आप को प्यार करता हूं. यीशु ने उस से कहा मेरी भेड़ों को चरा। मैं १८ तुझ से सच सच कहता हूं जब तू जवान था तब अपनी कमर बांधके जहां चाहता था वहां चलता था परन्तु जब तू वहां बूढ़ा होगा तब अपने हाथ फैलावेगा और दूसरा तेरी कमर बांधके जहां तू न चाहे वहां तुझे ले जायगा। यह कहने में उस ने पता दिया कि पितर १९ कैसी मृत्यु से ईश्वर की महिमा प्रगट करेगा और यह कहके उस से बोला मेरे पीछे हो ले॥

पितर ने मुंह फेर के उस शिष्य को जिसे २० यीशु प्यार करता था और जिस ने बियारी में उस की छाती पर उठंगके कहा हे प्रभु आपका पकड़वानेहारा कौन है पीछे से आते देखा। उस को देखके पितर ने यीशु से कहा हे प्रभु २१ इस का क्या होगा। यीशु ने उस से कहा जो २२ मैं चाहूं कि वह मेरे आने लों रहे तो तुझे क्या. तू मेरे पीछे हो ले। इस लिये भाइयों में यह २३ बात फैल गई कि वह शिष्य नहीं मरेगा. तौभी यीशु ने यह नहीं कहा कि वह नहीं मरेगा परन्तु यह कि जो मैं चाहूं कि वह मेरे आने लों रहे तो तुझे क्या॥

यह तो वह शिष्य है जो इन बातों के २४ विषय में साक्षी देता है और जिस ने यह बातें लिखीं और हम जानते हैं कि उस की साक्षी सत्य है। और बहुत और काम भी हैं जो २५ यीशु ने किये. जो वे एक एक कर के लिखे जाते तो मुझे बूझ पड़ता है कि पुस्तक जो लिखे जाते जगत में भी न समाते। आमीन॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

# प्रेरितों की क्रियाओं का वृत्तान्त ।

---

१. हे थियोफिल वह पहिला वृत्तान्त मैं ने सब बातों के विषय में रचा जो यीशु उस दिन लों करने और सिखाने का २ आरम्भ किये था। जिस दिन वह पवित्र आत्मा के द्वारा से जिन प्रेरितों को उस ने चुना था उन्हें आज्ञा दे करके उठा लिया गया। ३ और उस ने उन्हें बहुतेरे अचल प्रमाणों से अपने तईं दुख भोगने के पीछे जीवता दिखाया कि चालीस दिन लों वे उसे देखा करते थे और वह ईश्वर के राज्य के विषय में उन से ४ बातें करता था। और जब वह उन के संग एकट्ठा हुआ तब उन्हें आज्ञा दिई कि यिरूशलीम को मत छोड़ जाओ परन्तु पिता की जो प्रतिज्ञा तुम ने मुझ से सुनी है उस की ५ बाट जोहते रहो। क्योंकि योहन ने तो जल से बपतिसमा दिया परन्तु थोड़े दिनों के पीछे तुम्हें पवित्र आत्मा से बपतिसमा दिया ६ जायगा। सो उन्हों ने एकट्ठे होके उस से पूछा कि हे प्रभु क्या आप इसी समय में इस्रायेली ७ लोगों को राज्य फेर देते हैं। उस ने उन से कहा जिन कालों अथवा समयों को पिता ने अपने ही बश में रखा है उन्हें जानने का ८ अधिकार तुम्हें नहीं है। परन्तु तुम पर पवित्र आत्मा के आने से तुम सामर्थ्य पाओगे और यिरूशलीम में और सारे यिहूदिया और शोमरोन देशों में और पृथिवी के अन्त लों मेरे ९ साक्षी होओगे। यह कह के वह उन के देखते हुए ऊपर उठाया गया और मेघ ने उसे उन १० की दृष्टि से छिपा लिया। ज्योंही वे उस के जाते हुए स्वर्ग की ओर तकते रहे त्योंही देखो दो पुरुष उजला बस्त्र पहने हुए उन के ११ निकट खड़े हो गये। और कहा हे गालीली लोगो तुम क्यों स्वर्ग की ओर देखते हुए खड़े हो. यही यीशु जो तुम्हारे पास से स्वर्ग पर उठा लिया गया है जिस रीति से तुम ने उसे स्वर्ग को जाते देखा है उसी रीति से आवेगा॥

तब वे जैतून नाम पर्ब्बत से जो यिरूशलीम १२ के निकट अर्थात एक बिश्रामवार की बाट भर दूर है यिरूशलीम को लौटे। और जब वे १३ पहुंचे तब उपरौठी कोठरी में गये जहां वे अर्थात पितर औ याकूब औ योहन औ आंद्रिय और फिलिप औ थोमा और बर्थलमई औ मत्ती और अलफई का पुत्र याकूब औ शिमोन उद्योगी और याकूब का भाई यिहूदा रहते थे। ये सब एक चित्त होके स्त्रियों के और यीशु की १४ माता मरियम के संग और उस के भाइयों के संग प्रार्थना और बिन्ती में लगे रहते थे॥

उन दिनों में पितर शिष्यों के बीच में खड़ा १५ हुआ. एक सौ बीस जन के अटकल एकट्ठे थे। और कहा हे भाइयो अवश्य था कि धर्म्मपुस्तक १६ का यह बचन पूरा होय जो पवित्र आत्मा ने दाऊद के मुख से यिहूदा के विषय में जो यीशु के पकड़नेहारों का अगुवा था आगे से कह दिया। क्योंकि वह हमारे संग गिना गया १७ था और इस सेवकाई का अधिकार पाया था। उस ने तो अधर्म्म की मजूरी से एक खेत मोल १८ लिया और औंधे मुंह गिरके बीच से फट गया और उस की सब अन्तड़ियां निकल पड़ीं। यह बात यिरूशलीम के सब निवासियों को १९ जान पड़ी इस लिये वह खेत उन की भाषा में हकलदामा अर्थात लोहू का खेत कहलाया। गीतों के पुस्तक में लिखा है कि उस का घर २० उजाड़ होय और उस में कोई न बसे और कि उस का रखवाली का काम दूसरा लेवे। इस २१ लिये प्रभु यीशु योहन के बपतिसमा के समय से लेके उस दिन लों कि वह हमारे पास से उठा लिया गया जितने दिन हमारे बीच में आया जाया किया। जो मनुष्य सब दिन २२ हमारे संग रहे हैं उन्हों में से उचित है कि एक जन हमारे संग यीशु के जी उठने का साक्षी होय। तब उन्हों ने दो को अर्थात यूसफ को २३ जो बर्शबा कहावता है जिस का उपनाम युस्त था और मत्तथियाह को खड़ा किया। और २४ प्रार्थना करके कहा हे प्रभु सभों के अन्तर्यामी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



इन दोनों में से एक को जिसे तू ने चुना है ठहरा २५ दे। कि वह इस सेवकाई और प्रेरिताई का अधिकार पावे जिस से यिहूदा पतित हुआ कि अपने २६ निज स्थान को जाय। तब उन्हों ने चिट्ठियां डालीं और चिट्ठी मत्तथियाह के नाम पर निकली और वह एग्यारह प्रेरितों के संग गिना गया ॥

२. जब पेंतिकोष्ट पर्व्व का दिन आ पहुंचा तब वे सब एक चित्त होकर २ एकट्ठे हुए थे। और अचांचक प्रबल बयार के चलने का सा स्वर्ग से एक शब्द हुआ जिस से ३ सारा घर जहां वे बैठे थे भर गया। और आग की सी जीभें अलग अलग होती हुईं उन्हें दिखाई ४ दिईं और वह हर एक जन पर ठहर गई। तब वे सब पवित्र आत्मा से परिपूर्ण हुए और जैसे आत्मा ने उन्हें बुलवाया तैसे आन आन बोलियां बोलने लगे ॥

५ यिरूशलीम में कितने भक्त यिहूदी लोग बास करते थे जो स्वर्ग के नीचे के हर एक देश ६ से आये थे। इस शब्द के होने पर बहुत लोग एकट्ठे हुए और घबरा गये क्योंकि उन्हों ने उन को हर एक अपनी ही भाषा में बोलते हुए ७ सुना। और वे सब बिस्मित और अचंभित हो आपस में कहने लगे देखो ये सब जो बोलते हैं ८ क्या गालीली लोग नहीं हैं। फिर हम लोग क्योंकर हर एक अपने अपने जन्म देश की ९ भाषा में सुनते हैं। हम जो पर्थी और मादी और एलमी लोग और मिसपतामिया और यिहूदिया औ कपदोकिया और पन्त औ १० आशिया। और फ्रूगिया औ पंफुलिया और मिसर औ कुरीनी के आसपास का लूबिया देश इन सब देशों के निवासी और रोम नगर से आये हुए लोग क्या यिहूदी क्या यिहूदीय मता-११ वलबी। क्रीतीय भी औ अरब लोग हैं उन्हें अपनी अपनी बोलियों में ईश्वर के महाकार्य्यों १२ की बात बोलते हुए सुनते हैं। सो वे सब बिस्मित हो दुबधा में पड़े और एक दूसरे से १३ कहने लगा इस का अर्थ क्या है। परन्तु और लोग ठट्ठे में कहने लगे वे नई मदिरा से छका-छक हुए हैं ॥

१४ तब पितर ने एग्यारह शिष्यों के संग खड़ा होके ऊंचे शब्द से उन्हें कहा हे यिहूदियो और यिरुशलीम के सब निवासियो इस बात १५ को बूझ लो और मेरी बातों पर कान लगाओ। ये तो मतवाले नहीं है जैसा तुम समझते हो क्योंकि पहर ही दिन चढ़ा है। परन्तु यह वह १६ बात है जो योएल भविष्यद्वक्ता से कही गई। १७ कि ईश्वर कहता है पिछले दिनों में ऐसा होगा कि मैं सब मनुष्यों पर अपना आत्मा उण्डेलूंगा और तुम्हारे पुत्र और तुम्हारी पुत्रियां भविष्यद्वाक्य कहेंगे और तुम्हारे जवान लोग दर्शन देखेंगे और तुम्हारे वृद्ध लोग स्वप्न १८ देखेंगे। और भी मैं अपने दासों और अपनी दासियों पर उन दिनों में अपना आत्मा उण्डेलूंगा और वे भविष्यद्वाक्य कहेंगे। १९ और मैं ऊपर आकाश में अद्भुत काम और नीचे पृथिवी पर चिन्ह अर्थात लोहू और आग २० और धूंए की भाफ दिखाऊंगा। परमेश्वर के बड़े और प्रसिद्ध दिन के आने के पहिले सूर्य्य अंधियारा और चांद लोहू सा हो जायगा। २१ और जो कोई परमेश्वर के नाम की प्रार्थना करेगा सो त्राण पावेगा ॥

२२ हे इस्रायेली लोगो यह बातें सुनो. यीशु नासरी एक मनुष्य जिस का प्रमाण ईश्वर से आश्चर्य्य कर्म्मों और अद्भुत कामों और चिन्हों से तुम्हें दिया गया है जो ईश्वर ने तुम्हारे बीच में जैसा तुम आप भी जानते हो उस के २३ द्वारा से किये। उसी को जब वह ईश्वर के स्थिर मत और भविष्यत ज्ञान के अनुसार सोंपा गया तुम ने लिया और अधर्म्मियों के हाथों के द्वारा क्रूश पर ठोंक के मार डाला। २४ उसी को ईश्वर ने मृत्यु के बंधन खोलके जिला उठाया क्योंकि अन्होना था कि वह २५ मृत्यु के बश में रहे। क्योंकि दाऊद ने उस के विषय में कहा मैं ने परमेश्वर को सदा अपने साम्हने देखा कि वह मेरी दहिनी ओर है २६ जिस्तें मैं डिग न जाऊं। इस कारण मेरा मन आनन्दित हुआ और मेरी जीभ हर्षित हुई हां मेरा शरीर भी आशा में बिश्राम करेगा। २७ क्योंकि तू मेरे प्राण को परलोक में न छोड़ेगा २८ और न अपने पवित्र जन को सड़ने देगा। तू ने मुझे जीवन का मार्ग बताया है तू मुझे अपने सन्मुख आनन्द से परिपूर्ण करेगा ॥

२९ हे भाइयो उस कुलपति दाऊद के विषय में मैं तुम से खोलके कहूं. वह तो मरा और गाड़ा भी गया और उस की कबर आज लों ३० हमारे बीच में है। सो भविष्यद्वक्ता होके और यह जानके कि ईश्वर ने मुझ से किरिया खाई

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

है कि मैं शरीर के भाव से खीष्ट को तेरे बंश में से उत्पन्न करूंगा कि वह तेरे सिंहासन पर ३१ बैठे । उस ने होन्हार को आगे से देखके खीष्ट के जी उठने के विषय में कहा कि उस का प्राण परलोक में नहीं छोड़ा गया और न उस का ३२ देह सड़ गया । इसी यीशु को ईश्वर ने जिला उठाया और इस बात के हम सब साक्षी हैं । ३३ सो ईश्वर के दहिने हाथ ऊंच पद प्राप्त करके और पवित्र आत्मा के विषय में जो कुछ प्रतिज्ञा किया गया सोई पिता से पाके उस ने यह जो तुम अब देखते और सुनते हो उंडेल ३४ दिया है । क्योंकि दाऊद स्वर्ग पर नहीं चढ़ गया परन्तु उस ने कहा कि परमेश्वर ने मेरे ३५ प्रभु से कहा । जब लों मैं तेरे शत्रुओं को तेरे चरणों की पीढ़ी न बनाऊं तब लों तू मेरी ३६ दहिनी ओर बैठ । सो इस्रायेल का सारा घराना निश्चय जाने कि यह यीशु जिसे तुम ने क्रूश पर घात किया इसी को ईश्वर ने प्रभु और खीष्ट ठहराया है ॥

३७ तब सुननेहारों के मन छिद गये और वे पितर से और दूसरे प्रेरितों से बोले हे भाइयो हम क्या ३८ करें । पितर ने उनसे कहा पश्चात्ताप करो और हर एक जन यीशु खीष्ट के नाम से बपतिसमा लेओ कि तुम्हारा पापमोचन होय और तुम पवित्र ३९ आत्मा दान पाओगे । क्योंकि वह प्रतिज्ञा तुम्हों के लिये और तुम्हारे सन्तानों के लिये और दूर दूर के सब लोगों के लिये है जितनों को परमेश्वर ४० हमारा ईश्वर अपने पास बुलावे । बहुत और बातों से भी उस ने साक्षी और उपदेश दिया कि इस समय के टेढ़े लोगों से बच जाओ ॥

४१ तब जिन्हों ने उस का बचन आनन्द से ग्रहण किया उन्हों ने बपतिसमा लिया और उस दिन तीन सहस्र जन के अटकल शिष्यों में ४२ मिल गये । और वे प्रेरितों के उपदेश में और संगति में और रोटी तोड़ने में और प्रार्थना में ४३ लगे रहते थे । और सब मनुष्यों को भय हुआ और बहुतेरे अद्भुत काम और चिन्ह प्रेरितों के ४४ द्वारा प्रगट होते थे । और सब बिश्वास करनेहारे इकट्ठे थे और उन्हों की सब संपति साझे ४५ की थी । और वे धन संपति को बेचके जैसा जिस को प्रयोजन होता था तैसा सभों में बांट ४६ लेते थे । और वे प्रतिदिन मंदिर में एक चित्त होके लगे रहते थे और घर घर रोटी तोड़ते हुए आनन्द और मन की सुधाई से भोजन करते थे । और ईश्वर की स्तुति करते थे और ४७ सब लोगों का उन पर अनुग्रह था । और प्रभु त्राण पानेहारों को प्रतिदिन मण्डली में मिलाता था ॥

## ३. तीसरे

पहर प्रार्थना के समय में पितर और योहन एक संग मन्दिर को जाते थे । और लोग किसी मनुष्य २ को जो अपनी माता के गर्भ ही से लंगड़ा था लिये जाते थे जिस को वे प्रतिदिन मन्दिर के उस द्वार पर जो सुन्दर कहावता है रख देते थे कि वह मन्दिर में जानेहारों से भीख मांगे । उस ने पितर और योहन को देखके कि मन्दिर ३ में जाने पर हैं उन से भीख मांगी । पितर ने ४ योहन के संग उस की ओर दृष्टि कर कहा हमारी ओर देख । सो वह उन से कुछ पाने ५ की आशा करते हुए उन की ओर ताकने लगा । परन्तु पितर ने कहा चांदी और सोना मेरे ६ पास नहीं है परन्तु यह जो मेरे पास है मैं तुझे देता हूं यीशु खीष्ट नासरी के नाम से उठ और चल । तब उस ने उस का दहिना हाथ पकड़के ७ उसे उठाया और तुरन्त उस के पांवों और घुट्टियों में बल हुआ । और वह उछलके खड़ा ८ हुआ और फिरने लगा और फिरता और कूदता और ईश्वर की स्तुति करता हुआ उन के संग मंदिर में प्रवेश किया ॥

सब लोगों ने उसे फिरते और ईश्वर की स्तुति ९ करते हुए देखा । और उस को चीन्हा कि वही १० है जो मन्दिर के सुन्दर फाटक पर भीख के लिये बैठा रहता था और जो उस को हुआ था उस से वे अति अचंभित और बिस्मित हुए । जिस समय वह लंगड़ा जो चंगा हुआ था ११ पितर और योहन को पकड़े रहा सब लोग बहुत अचंभा करते हुए उस ओसारे में जो सुलेमान का कहावता है उन के पास दौड़े आये ॥

यह देख के पितर ने लोगों से कहा हे इस्रा- १२ येली लोगो तुम इस मनुष्य से क्यों अचंभा करते हो अथवा हमारी ओर क्यों ऐसा ताकते हो कि जैसा हम ने अपनी ही शक्ति अथवा भक्ति से इस को चलने का सामर्थ्य दिया होता । इब्रा- १३ हीम और इसहाक और याकूब के ईश्वर ने हमारे पितरों के ईश्वर ने अपने सेवक यीशु


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

की महिमा प्रगट किई जिसे तुम ने पकड़वाया और उस को पिलात के सन्मुख नकारा जब कि १४ उस ने उसे छोड़ देने को ठहराया था। परन्तु तुम ने उस पवित्र और धर्म्मी को नकारा और १५ मांगा कि एक हत्यारा तुम्हें दिया जाय। और तुम ने जीवन के कर्त्ता को घात किया परन्तु ईश्वर ने उसे मृतकों में से उठाया और इस १६ बात के हम साक्षी हैं। और उस के नाम के बिश्वास से उस के नाम ही ने इस मनुष्य को जिसे तुम देखते औ जानते हो सामर्थ्य दिया है हां जो बिश्वास उस के द्वारा से है उसी से यह संपूर्ण आरोग्य तुम सभों के सामने इस को मिला है॥

१७ और अब हे भाइयो मैं जानता हूं कि तुम्हों ने वह काम अज्ञानता से किया और वैसे तुम्हारे १८ प्रधानों ने भी किया। परन्तु ईश्वर ने जो बात उस ने अपने सब भविष्यद्वक्ताओं के मुख से आगे बताई थी कि खीष्ट दुखः भोगेगा वह १९ बात इस रीति से पूरी किई। इस लिये पश्चात्ताप करके फिर जाओ कि तुम्हारे पाप मिटाये जायें जिस्तें जीव का ठंढा होने का समय २० परमेश्वर की ओर से आवे। और वह यीशु खीष्ट को भेजे जिस का समाचार तुम्हें आगे से कहा २१ गया है। जिसे अवश्य है कि स्वर्ग सब बातों के सुधारे जाने के उस समय लों ग्रहण करे जिस की कथा ईश्वर ने आदि से अपने पवित्र भविष्यद्वक्ताओं के मुख से कही है॥

२२ मूसा ने पितरों से कहा परमेश्वर तुम्हारा ईश्वर तुम्हारे भाइयों में से मेरे समान एक भविष्यद्वक्ता को तुम्हारे लिये उठावेगा जो जो बातें वह तुम से कहे उन सब बातों में तुम उस २३ की सुनो। परन्तु हर एक मनुष्य जो उस भविष्यद्वक्ता की न सुने लोगों में से नाश किया २४ जायगा। और सब भविष्यद्वक्ताओं ने भी शमूएल से और उस के पीछे के भविष्यद्वक्ताओं, से लेके जितनों ने बातें किईं इन दिनों का भी २५ आगे से संदेश दिया है। तुम भविष्यद्वक्ताओं के और उस नियम के सन्तान हो जो ईश्वर ने हमारे पितरों के संग बांधा कि उस ने इब्राहीम से कहा पृथिवी के सारे घराने तेरे बंश के द्वारा २६ से आशीष पावेंगे। तुम्हारे पास ईश्वर ने अपने सेवक यीशु को उठाके पहिले भेजा जो तुम में से हर एक को तुम्हारे कुकर्म्मों से फिराने में तुम्हें आशीष देता था॥

## ४.

जिस समय वे लोगों से कह रहे याजक लोग और मन्दिर के पहरुओं का अध्यक्ष और सदूकी लोग उन २ पर चढ़ आये। कि वे अप्रसन्न होते थे इस लिये कि वे लोगों को सिखाते थे और मृतकों में से जी उठने की बात यीशु के प्रमाण से प्रचार ३ करते थे। और उन्हों ने उन्हें पकड़के बिहान लों बन्दीगृह में रखा क्योंकि सांझ हुई थी। ४ परन्तु बचन के सुननेहारों में से बहुतों ने बिश्वास किया और उन मनुष्यों की गिन्ती पांच सहस्र के अटकल हुई॥

५ बिहान हुए लोगों के प्रधान और प्राचीन ६ और अध्यापक लोग। और हन्नस महायाजक और कियाफा और योहन और सिकन्दर और महायाजक के घराने के जितने लोग थे ये सब ७ यिरूशलीम में इकट्ठे हुए। और उन्हों ने पितर और योहन को बीच में खड़ा करके पूछा तुम ने यह काम किस सामर्थ्य से अथवा किस नाम ८ से किया। तब पितर ने पवित्र आत्मा से परिपूर्ण हो उन से कहा हे लोगों के प्रधानो और ९ इस्रायेल के प्राचीनो। इस दुर्बल मनुष्य पर जो भलाई किई गई है यदि उस के विषय में आज हम से पूछा जाता है कि वह किस नाम से १० चंगा किया गया है। तो आप लोग सब जानिये और समस्त इस्रायेली लोग जानें कि यीशु खीष्ट नासरी के नाम से जिसे आप लोगों ने क्रूश पर घात किया जिसे ईश्वर ने मृतकों में से उठाया उसी से यह मनुष्य आप लोगों के ११ आगे चंगा खड़ा है। यही वह पत्थर है जिसे आप थवइयों ने तुच्छ जाना जो कोने का सिरा १२ हुआ है। और किसी दूसरे से त्राण नहीं है क्योंकि स्वर्ग के नीचे दूसरा नाम नहीं है जो मनुष्यों के बीच में दिया गया है जिस से हमें त्राण पाना होगा॥

१३ तब उन्हों ने पितर और योहन का साहस देखके और यह जानके कि वे बिद्याहीन और अज्ञान मनुष्य हैं अचंभा किया और उन को १४ चीन्हा कि वे यीशु के संग थे। और उस चंगा किये हुए मनुष्य को उन के संग खड़े देखके वे १५ कोई बात बिरोध में न कह सके। परन्तु उन को सभा के बाहर जाने की आज्ञा देके उन्हों १६ ने आपस में बिचार किया। कि हम इन मनुष्यों से क्या करें क्योंकि एक प्रसिद्ध आश्चर्य

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

कर्म्म उन्हों से हुआ है यह बात यिरूशलीम के सब निवासियों पर प्रगट है और हम नहीं मुकर १७ सकते हैं। परन्तु जिस्तें लोगों में अधिक फैल न जावे आओ हम उन्हें बहुत धमकावें कि वे इस १८ नाम से फिर किसी मनुष्य से बात न करें। और उन्हों ने उन्हें बुलाके आज्ञा दिई कि यीशु के नाम से कुछ भी मत बोलो और मत सिखाओ। १९ परन्तु पितर और योहन ने उन को उत्तर दिया कि ईश्वर से अधिक आप लोगों को मानना क्या ईश्वर के आगे उचित है सो आप लोग २० बिचार कीजिये। क्योंकि जो हम ने देखा और सुना है उस को न कहना हम से नहीं हो २१ सकता है। तब उन्हों ने और धमकी देके उन्हें छोड़ दिया कि उन्हें दण्ड देने का लोगों के कारण कोई उपाय नहीं मिलता था क्योंकि जो हुआ था उस के लिये सब लोग ईश्वर का २२ गुणानुबाद करते थे। क्योंकि वह मनुष्य जिस पर यह चंगा करने का आश्चर्य्य कर्म्म किया गया था चालीस बरस के ऊपर का था॥

२३ वे छूटके अपने संगियों के पास आये और जो कुछ प्रधान याजकों औ प्राचीनों ने उन से २४ कहा था सो सुना दिया। वे सुनके एक चित्त होकर ऊंचा शब्द करके ईश्वर से बोले हे प्रभु तू ईश्वर है जिस ने स्वर्ग औ पृथिवी औ समुद्र २५ और सब कुछ जो उन में है बनाया। जिस ने अपने सेवक दाऊद के मुख से कहा अन्यदेशियों ने क्यों कोप किया और लोगों ने क्यों व्यर्थ २६ चिन्ता किई। परमेश्वर के और उस के अभिषिक्त जन के विरुद्ध पृथिवी के राजा लोग खड़े २७ हुए और अध्यक्ष लोग एक संग इकट्ठे हुए। क्योंकि सचमुच तेरे पवित्र सेवक यीशु के बिरुद्ध जिसे तू ने अभिषेक किया हेरोद और पन्तिय पिलात भी अन्यदेशियों और इस्रायेली लोगों के संग २८ इकट्ठे हुए। कि जो कुछ तेरे हाथ और तेरे मत ने आगे से ठहराया था कि हो जाय सोई २९ करें। और अब हे प्रभु उन की धमकियों को ३० देख। और चंगा करने के लिये और चिन्हों और अद्भुत कामों के तेरे पवित्र सेवक यीशु के नाम से किये जाने के लिये अपना हाथ बढ़ाने से अपने दासों को यह दीजिये कि तेरा बचन ३१ बड़े साहस से बोलें। जब उन्हों ने प्रार्थना किई थी तब वह स्थान जिस में वे इकट्ठे हुए थे हिल गया और वे सब पवित्र आत्मा से परिपूर्ण हुए और ईश्वर का बचन साहस से बोलनेलगे॥

बिश्वासियों की मण्डली का एक मन और ३२ एक जीव था और न कोई अपनी संपत्ति में से कोई बस्तु अपनी कहता था परन्तु उन्हों की सब संपत्ति साझे की थी। और प्रेरित लोग ३३ बड़े सामर्थ्य से प्रभु यीशु के जी उठने की साक्षी देते थे और उन सभों पर बड़ा अनुग्रह था। और न उन में से कोई दरिद्र था क्योंकि जो ३४ जो लोग भूमि अथवा घरों के अधिकारी थे सो उन्हें बेचते थे। और बेची हुई बस्तुओं का ३५ दाम लाके प्रेरितों के पांवों पर रखते थे और जैसा जिस को प्रयोजन होता था तैसा हर एक को बांटा जाता था। और योशी नाम कुप्रस ३६ टापू का एक लेवीय जिसे प्रेरितों ने बर्णबा अर्थात शांति का पुत्र कहा उस की कुछ भूमि थी। सो वह उसे बेचके रुपैयों को लाया और ३७ प्रेरितों के पांवों पर रखा॥

**५. परन्तु** अननियाह नाम एक मनुष्य ने अपनी स्त्री सफीरा के संग में कुछ भूमि बेची। और दाम में २ से कुछ रख छोड़ा जो उस की स्त्री भी जानती थी और कुछ लाके प्रेरितों के पांवों पर रखा। परन्तु पितर ने कहा हे अननियाह शैतान ने ३ क्यों तेरे मन में यह मत दिया है कि तू पवित्र आत्मा से झूठ बोले और भूमि के दाम में से कुछ रख छोड़े। जब लों वह रही क्या तेरी न ४ रही और जब बिक गई क्या तेरे बश में न थी. यह क्या है कि तू ने यह बात अपने मन में रखी है. तू मनुष्यों से नहीं परन्तु ईश्वर से झूठ बोला है। अननियाह यह बातें सुनते ही ५ गिर पड़ा और प्राण छोड़ दिया और इन बातों के सब सुननेहारों को बड़ा भय हुआ। और जवानों ने उठके उसे लपेटा और बाहर ६ ले जाके गाड़ा। पहर एक के पीछे उस की स्त्री ७ यह जो हुआ था न जानके भीतर आई। इस ८ पर पितर ने उस से कहा मुझ से कह दे क्या तुम ने वह भूमि इतने हो में बेची. वह बोली हां इतने में। तब पितर ने उस से कहा यह ९ क्या है कि तुम दोनों ने परमेश्वर के आत्मा की परीक्षा करने को एक संग युक्ति बांधी है. देख तेरे स्वामी के गाड़नेहारों के पांव द्वार पर हैं और वे तुझे बाहर ले जायेंगे। तब वह १० तुरन्त उस के पांवों के पास गिर पड़ी औ प्राण छोड़ दिया और जवानों ने भीतर आके

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



उसे मरी हुई पाया और बाहर ले जाके उस के
११ स्वामी के पास गाड़ा। और सारी मण्डली को
और इन बातों के सब सुननेहारों को बड़ा भय
हुआ ॥

१२ प्रेरितों के हाथों से बहुत चिन्ह और अद्भुत
काम लोगों के बीच में किये जाते थे और वे
सब एक चित्त होके सुलेमान के ओसारे में थे।
१३ औरों में से किसी को उन के संग मिलने का
साहस नहीं था परन्तु लोग उन की बड़ाई
१४ करते थे। और और भी बहुत लोग पुरुष और
स्त्रियां भी बिश्वास करके प्रभु से मिल जाते
१५ थे। इस से लोग रोगियों को बाहर सड़कों में
लाके खाटों और खटोलों पर रखते थे कि जब
पितर आवे तब उस की परछाईं भी उन में से
१६ किसी पर पड़े। आसपास के नगरों के लोग
भी रोगियों को और अशुद्ध भूतों से सताये हुए
लोगों को लिये हुए यिरूशलीम में इकट्ठे होते
थे और वे सब चंगे किये जाते थे ॥

१७ तब महायाजक उठा और उस के सब संगी
जो सदूकियों का पंथ है और डाह से भर गये।
१८ और प्रेरितों को पकड़के उन्हें सामान्य बन्दी-
१९ गृह में रखा। परन्तु परमेश्वर के एक दूत ने
रात को बन्दीगृह के द्वार खोलके उन्हें बाहर
२० लाके कहा। जाओ और मन्दिर में खड़े होके
२१ इस जीवन की सारी बातें लोगों से कहो। यह
सुनके उन्हों ने भोर को मन्दिर में प्रवेश किया
और उपदेश करने लगे. तब महायाजक और
उस के संगी लोग आये और न्याइयों की सभा
को और इस्रायेल के सन्तानों के सारे प्राचीनों
को इकट्ठे बुलाया और प्यादों को बन्दीगृह में
२२ भेजा कि उन्हें लावें। प्यादों ने जब पहुंचे तब
उन्हें बन्दीगृह में न पाया परन्तु लौटके सन्देश
२३ दिया। कि हम ने बन्दीगृह को बड़ी दृढ़ता से
बन्द किये हुए और पहरुओं को बाहर द्वारों के
सामने खड़े हुए पाया परन्तु जब खोला तब
२४ भीतर किसी को न पाया। जब महायाजक
और मन्दिर के पहरुओं के अध्यक्ष और प्रधान
याजकों ने यह बातें सुनीं तब वे उन्हों के
विषय में दुबधा में पड़े कि यह क्या हुआ
२५ चाहता है। तब किसी ने आके उन्हें सन्देश
दिया कि देखिये वे मनुष्य जिन को आप लोगों
ने बन्दीगृह में रखा मन्दिर में खड़े हुए लोगों
२६ को उपदेश देते हैं। तब पहरुओं का अध्यक्ष
प्यादों के संग जाके उन्हें ले आया परन्तु
बरियाई से नहीं क्योंकि वे लोगों से डरते थे
ऐसा न हो कि पत्थरवाह किये जायें ॥

२७ उन्हों ने उन्हें लाके न्याइयों की सभा में
खड़ा किया और महायाजक ने उन से पूछा।
२८ क्या हम ने तुम्हें दृढ़ आज्ञा न दिई कि इस
नाम से उपदेश मत करो. तौभी देखो तुम ने
यिरूशलीम को अपने उपदेश से भर दिया है
और इस मनुष्य का लोहू हमों पर लाने चाहते
२९ हो। तब पितर ने और प्रेरितों ने उत्तर दिया कि
मनुष्यों की आज्ञा से अधिक ईश्वर की आज्ञा
३० को मानना उचित है। हमारे पितरों के ईश्वर
ने यीशु को जिसे आप लोगों ने काठ पर लट-
३१ काके घात किया जिलाा उठाया। उस को
ईश्वर ने कर्त्ता औ त्राता का ऊंच पद अपने
दहिने हाथ दिया है कि वह इस्रायेली लोगों
से पश्चात्ताप करवाके उन्हें पापमोचन देवे।
३२ और इन बातों में हम उस के साक्षी हैं और
पवित्र आत्मा भी जिसे ईश्वर ने अपने आज्ञा-
कारियों को दिया है साक्षी है ॥

३३ यह सुनने से उन को तीर सा लग गया
और वे उन्हें मार डालने का विचार करने
३४ लगे। परन्तु न्याइयों की सभा में गमलियेल
नाम एक फरीशी जो व्यवस्थापक और सब
लोगों में मर्य्यादिक था खड़ा हुआ और प्रेरितों
को थोड़ी बेर बाहर करने की आज्ञा किई।
३५ और उन से कहा हे इस्रायेली मनुष्यो अपने
विषय में सचेत रहो कि तुम इन मनुष्यों से
३६ क्या किया चाहते हो। क्योंकि इन दिनों के
आगे थूदा यह कहता हुआ उठा कि मैं भी
कोई हूं और लोग गिन्ती में चार सौ के अट-
कल उस के साथ लग गये परन्तु वह मारा
गया और जितने लोग उस को मानते थे सब
३७ तितर बितर हुए और बिला गये। उस के पीछे
नाम लिखाने के दिनों में यिहूदा गालीली उठा
और बहुत लोगों को अपने पीछे बहका लिया.
वह भी नष्ट हुआ और जितने लोग उस को
३८ मानते थे सब तितर बितर हुए। और अब मैं
तुम्हों से कहता हूं इन मनुष्यों से हाथ उठाओ
और उन्हें जाने दो क्योंकि यह विचार अथवा
यह काम यदि मनुष्यों की ओर से होय तो लोप
३९ हो जायगा। परन्तु यदि ईश्वर से है तो तुम उसे
लोप नहीं कर सकते हो. ऐसा न हो कि तुम
ईश्वर से भी लड़नेहारे ठहरो ॥

४० तब उन्हों ने उस की मान लिई और प्रेरितों

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

को बुलाके उन्हें कोड़े मारके आज्ञा दिई कि यीशु के नाम से बात मत करो . तब उन्हें ४१ छोड़ दिया। सो वे इस बात से कि हम उस के नाम के लिये निन्दित होने के योग्य गिने गये आनन्द करते हुए न्याइयों की सभा के साम्हने ४२ से चले गये। और प्रतिदिन मन्दिर में और घर घर उपदेश करने और यीशु खीष्ट का सुसमाचार सुनाने से नहीं थंभे ॥

६. उन दिनों में जब शिष्य बहुत होने लगे तब यूनानीय भाषा बोलनेहारे इब्रियों पर कुड़कुड़ाने लगे कि प्रतिदिन की सेवकाई में हमारी बिधवाओं २ की सुध नहीं लिई जाती। तब बारह प्रेरितों ने शिष्यों की मंडली को अपने पास बुलाके कहा यह अच्छा नहीं लगता है कि हम लोग ईश्वर का बचन छोड़ के खिलाने पिलाने की ३ सेवकाई में रहें। इस लिये हे भाइयो अपने में से सात सुख्यात मनुष्यों को जो पवित्र आत्मा से और बुद्धि से परिपूर्ण हों चुन लो कि हम ४ उन को इस काम पर नियुक्त करें। परन्तु हम तो प्रार्थना में और बचन की सेवकाई में लगे ५ रहेंगे। यह बात सारी मण्डली को अच्छी लगी और उन्हों ने स्तिफान एक मनुष्य को जो विश्वास से और पवित्र आत्मा से परिपूर्ण था और फिलिप औ प्रखर औ निकानर औ तीमोन औ पर्मिना और अन्तैखिया नगर के यिहूदीय ६ मतावलंबी निकोलाव को चुन लिया। और उन्हें प्रेरितों के आगे खड़ा किया और उन्हों ने ७ प्रार्थना करके उन पर हाथ रखे। और ईश्वर का बचन फैलता गया और यिरूशलीम में शिष्य लोग गिनती में बहुत बढ़ते गये और बहुतेरे याजक लोग बिश्वास के अधीन हुये ॥

८ स्तिफान बिश्वास और सामर्थ्य से पूर्ण होके बड़े बड़े अद्भुत और आश्चर्य्य कर्म्म लोगों के ९ बीच में करता था। तब उस सभा में से जो लिबर्त्तिनियों की कहावती है और कुरीनीय औ सिकन्दरीय लोगों में से और किलिकिया औ आशिया देशों के लोगों में से कितने उठके १० स्तिफान से बिवाद करने लगे। परन्तु उस ज्ञान का और उस आत्मा का जिन करके वह बात करता था साम्हना नहीं कर सकते थे ॥

११ तब उन्हों ने लोगों को उभाड़ा जो बोले हम ने उस को मूसा के और ईश्वर के बिरोध में निन्दा की बातें बोलते सुना है। और लोगों १२ औ प्राचीनों औ अध्यापकों को उसकाके वे चढ़ आये और उसे पकड़के न्याइयों की सभा में लाये। और झूठे साक्षियों को खड़ा किया १३ जो बोले यह मनुष्य इस पवित्र स्थान के और व्यवस्था के बिरोध में निन्दा की बातें बोलने से नहीं थंभता है। क्योंकि हम ने उसे कहते १४ सुना है कि यह यीशु नासरी इस स्थान को ढायगा और जो व्यवहार मूसा ने हमें सौंप दिये उन्हें बदल डालेगा। तब सब लोगों ने १५ जो सभा में बैठे थे उस की ओर ताकके उस का मुंह स्वर्गदूत के मुंह के ऐसा देखा ॥

७. तब महायाजक ने कहा क्या यह बातें यूंहीं हैं। स्तिफान २ ने कहा हे भाइयो और पितरो सुनो . हमारा पिता इब्राहीम हारान नगर में बसने के पहिले जब मिसपतामिया देश में था तब तेजोमय ईश्वर ने उस को दर्शन दिया। और ३ उस से कहा तू अपने देश और अपने कुटुम्बों में से निकलके जो देश मैं तुझे दिखाऊं उसी में आ। तब उस ने कलदियों के देश से निकलके ४ हारान में बास किया और वहां से उस के पिता के मरने के पीछे ईश्वर ने उस को इस देश में लाके बसाया जिस में आप लोग अब बसते हैं। और उस ने इस देश में उस को ५ कुछ अधिकार न दिया पैर रखने भर भूम भी नहीं परन्तु उस को पुत्र न रहते ही उस को प्रतिज्ञा दिई कि मैं यह देश तुझ को और तेरे पीछे तेरे बंश को अधिकार के लिये देऊंगा। और ईश्वर ने यूं कहा कि तेरे सन्तान पराये ६ देश में बिदेशी होंगे और वे लोग उन्हें दास बनावेंगे और चार सौ बरस उन्हें दुःख देंगे। और जिन लोगों के वे दास होंगे उन लोगों ७ को (ईश्वर ने कहा) मैं बिचार करूंगा और इस के पीछे वे निकल आवेंगे और इसी स्थान में मेरी सेवा करेंगे। और उस ने उस को ८ खतने का नियम दिया और इस रीति से इसहाक उस से उत्पन्न हुआ और उस ने आठवें दिन उस का खतना किया और इसहाक ने याकूब का और याकूब ने बारह कुलपतियों का। और कुलपतियों ने यूसफ से डाह करके ९ उसे मिसर देश जानेहारों के हाथ बेचा परन्तु ईश्वर उस के संग था। और उसे उस के सब १०

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

क्लेशों से छुड़ाके मिसर के राजा फिरऊन के
आगे अनुग्रह के योग्य और बुद्धिमान किया
और उस ने उसे मिसर देश पर और अपने
११ सारे घर पर प्रधान ठहराया। तब मिसर और
कानन के सारे देश में अकाल और बड़ा क्लेश
पड़ा और हमारे पितरों को अन्न नहीं मिलता
१२ था। परन्तु याकूब ने यह सुनके कि मिसर में
अनाज है हमारे पितरों को पहिली बेर भेजा।
१३ और दूसरी बेर में यूसफ अपने भाइयों से
पहचाना गया और यूसफ का घराना फिरऊन
१४ पर प्रगट हुआ। तब यूसफ ने अपने पिता
याकूब को और अपने सब कुटुम्बों को जो
१५ पछत्तर जन थे बुलवा भेजा। सो याकूब मिसर
को गया और वह आप मरा और हमारे पितर
१६ लोग। और वे शिखिम नगर में पहुंचाये गये
और उस कबर में रखे गये जिसे इब्राहीम ने
चांदी देके शिखिम के पिता हमोर के सन्तानों
से मोल लिया॥

१७ परन्तु जो प्रतिज्ञा ईश्वर ने किरिया खाके
इब्राहीम से किई थी उस का समय ज्योंही
निकट आया त्योंही वे लोग मिसर में बढ़े और
१८ बहुत हो गये। इतने में दूसरा राजा उठा जो
१९ यूसफ को नहीं जानता था। उस ने हमारे
लोगों से चतुराई करके हमारे पितरों के साथ
ऐसी बुराई किई कि उन के बालकों को बाहर
२० फिंकवाया कि वे जीते न रहें। उस समय में
मूसा उत्पन्न हुआ जो परमसुन्दर था और वह
अपने पिता के घर में तीन मास पाला गया।
२१ जब वह बाहर फेंका गया तब फिरऊन की बेटी
ने उसे उठा लिया और अपना पुत्र करके उसे
२२ पाला। और मूसा को मिसरियों की सारी
विद्या सिखाई गई और वह बातों और कामों
२३ में सामर्थी था। जब वह चालीस बरस का
हुआ तब उस के मन में आया कि अपने भाइयों
को अर्थात इस्राएल के सन्तानों को देख लेवे।
२४ और उस ने एक पर अन्याय होते देखके रक्षा
किई और मिसरी को मारके सताये हुए का
२५ पलटा लिया। वह बिचार करता था कि मेरे
भाई समझेंगे कि ईश्वर मेरे हाथ से उन्हों का
निस्तार करता है परन्तु उन्हों ने नहीं समझा।
२६ अगले दिन वह उन्हें जब वे आपस में लड़ते थे
दिखाई दिया और यह कहके उन्हें मिलाप
करने को मनाया कि हे मनुष्यो तुम तो भाई
२७ हो एक दूसरे से क्यों अन्याय करते हो। परन्तु
जो अपने पड़ोसी से अन्याय करता था उस
ने उस को हटाके कहा किस ने तुझे हमों पर
अध्यक्ष और न्यायी ठहराया। क्या जिस २८
रीति से तू ने कल मिसरी को मार डाला तू
मुझे मार डालने चाहता है। इस बात पर २९
मूसा भागा और मिदियान देश में परदेशी
हुआ और वहां दो पुत्र उस को उत्पन्न हुए।
जब चालीस बरस बीत गये तब परमेश्वर के ३०
दूत ने सीनई पर्ब्बत के जंगल में उस को झाड़ी
की आग की ज्वाला में दर्शन दिया। मूसा ने ३१
देखके उस दर्शन से अचंभा किया और जब
वह दृष्टि करने को निकट आता था तब परमे-
श्वर का शब्द उस पास पहुंचा। कि मैं तेरे ३२
पितरों का ईश्वर अर्थात इब्राहीम का ईश्वर
और इसहाक का ईश्वर और याकूब का ईश्वर
हूं. तब मूसा कांपने लगा और दृष्टि करने का
उसे साहस न रहा। तब परमेश्वर ने उस से ३३
कहा अपने पांवों की जूतियां खोल क्योंकि वह
स्थान जिस पर तू खड़ा है पवित्र भूमि है।
मैं ने दृष्टि करके अपने लोगों की जो मिसर में हैं ३४
दुर्दशा देखी है और उन का कहरना सुना है
और उन्हें छुड़ाने को उतर आया हूं और अब
आ मैं तुझे मिसर को भेजूंगा। यही मूसा जिसे ३५
उन्हों ने नकारके कहा किस ने तुझे अध्यक्ष
और न्यायी ठहराया उसी को ईश्वर ने उस
दूत के हाथ से जिस ने उस को झाड़ी में दर्शन
दिया अध्यक्ष और निस्तारक करके भेजा। यही ३६
मिसर देश में और लाल समुद्र में और जंगल
में चालीस बरस अद्भुत काम और चिन्ह
दिखाके उन्हें निकाल लाया। यही वह मूसा है ३७
जिस ने इस्रायेल के सन्तानों से कहा परमेश्वर
तुम्हारा ईश्वर तुम्हारे भाइयों में से मेरे समान
एक भविष्यद्वक्ता को तुम्हारे लिये उठावेगा
तुम उस की सुनो। यही है जो जंगल में ३८
मण्डली के बीच में उस दूत के संग जो सीनई
पर्ब्बत पर उस से बोला और हमारे पितरों के
संग था और उस ने हमें देने के लिये जीवती
बाणियां पाईं। पर हमारे पितरों ने उस के ३९
आज्ञाकारी होने की इच्छा न किई परन्तु उसे
हटाके अपने मन में मिसर की ओर फिरे।
और हारोन से बोले हमारे लिये देवों को ४०
बनाइये जो हमारे आगे जायें क्योंकि यह मूसा
जो हमें मिसर देश में से निकाल लाया उसे
हम नहीं जानते क्या हुआ है॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

४१ उन दिनों में उन्हों ने बछड़ू बनाके उस मूर्त्ति के आगे बलि चढ़ाया और अपने हाथों
४२ के कामों से मगन होते थे। तब ईश्वर ने मुंह फेरके उन्हें आकाश की सेना पूजने को त्याग दिया जैसा भविष्यद्वक्ताओं के पुस्तक में लिखा है कि हे इस्रायेल के घराने क्या तुम ने चालीस बरस जंगल में मेरे आगे पशुमेध और बलि
४३ चढ़ाये। तौभी तुम ने मोलक का तंबू और अपनी देवता रिंफन का तारा उठा लिया अर्थात उन आकारों को जो तुम ने पूजने को बनाये . और मैं तुम्हें बाबुल से और उधर ले जाके बसाऊंगा ॥
४४ साक्षी का तंबू जंगल में हमारे पितरों के बीच में था जैसा उसी ने ठहराया जिस ने मूसा से कहा कि जो आकार तू ने देखा है उस
४५ के अनुसार उस को बना। और उस को हमारे पितर लोग यिहोशुआ के संग अगलों से पाके तब यहां लाये जब उन्हों से उन अन्यदेशियों का अधिकार पाया जिन्हें ईश्वर ने हमारे पितरों के
४६ सामने से निकाल दिया। सोई दाऊद के दिनों तक हुआ जिस पर ईश्वर का अनुग्रह था और जिस ने मांगा कि मैं याकूब के ईश्वर के लिये
४७ डेरा ठहराऊं। पर सुलेमान ने उस के लिये घर
४८ बनाया। परन्तु सर्व्वप्रधान जो है सो हाथ के बनाये हुए मन्दिरों में बास नहीं करता है
४९ जैसा भविष्यद्वक्ता ने कहा है। कि परमेश्वर कहता है स्वर्ग मेरा सिंहासन और पृथिवी मेरे चरणों की पीढ़ी है तुम मेरे लिये कैसा घर बनाओगे अथवा मेरे बिश्राम का कौन सा
५० स्थान है। क्या मेरे हाथ ने यह सब वस्तु नहीं बनाईं ॥
५१ हे हठीले और मन और कानों केखतनाहीन लोगो तुम सदा पवित्र आत्मा का साम्हना करते हो . जैसा तुम्हारे पितरों ने तैसा तुम
५२ भी। भविष्यद्वक्ताओं में से तुम्हारे पितरों ने किस को नहीं सताया . और उन्हों ने उन्हें मार डाला जिन्हों ने इस धर्म्मी जन के आने का आगे से संदेश दिया जिस के तुम अब
५३ पकड़वानेहारे और हत्यारे हुए हो। जिन्हों ने स्वर्गदूतों के द्वारा ठहराई हुई व्यवस्था पाई है तौभी पालन न किई ॥
५४ यह बातें सुनने से उन के मन को तीर सा लग गया और वे स्तिफान पर दांत पीसने लगे।
५५ परन्तु उस ने पवित्र आत्मा से परिपूर्ण हो स्वर्ग की ओर ताकके ईश्वर की महिमा को और यीशु को ईश्वर की दहिनी ओर खड़े
५६ देखा। और कहा देखो मैं स्वर्ग को खुले और मनुष्य के पुत्र को ईश्वर की दहिनी ओर खड़े
५७ देखता हूं। तब उन्हों ने बड़े शब्द से चिल्लाके अपने कान बन्द किये और एक चित्त होके
५८ उस पर लपके। और उसे नगर के बाहर निकालके पत्थरवाह करने लगे और साक्षियों ने अपने कपड़े शावल नाम एक जवान के पांवों
५९ पास उतार रखे। और उन्हों ने स्तिफान को पत्थरवाह किया जो यह कहके प्रार्थना करता था कि हे प्रभु यीशु मेरे आत्मा को ग्रहण कर।
६० और घुटने टेकके उस ने बड़े शब्द से पुकारा हे प्रभु यह पाप उन पर मत लगा और यह कहके सो गया ॥

## ८. शावल

स्तिफान के मारे जाने में सम्मति देता था . उस समय यिरूशलीम में की मंडली पर बड़ा उपद्रव हुआ और प्रेरितों को छोड़ वे सब यिहूदिया और शोमिरोन देशों में तितर बितर
२ हुए। भक्त लोगों ने स्तिफान को कबर में रखा और उस के लिये बड़ा बिलाप किया।
३ शावल मंडली को नाश करता रहा कि घर घर घुसके पुरुषों और स्त्रियों को पकड़के बंदीगृह में डालता था ॥
४ जो तितर बितर हुए सो सुसमाचार प्रचार
५ करते हुए फिरा किये। और फिलिप ने शोमिरोन के एक नगर में जाके ख्रीष्ट की कथा लोगों
६ को सुनाई। और जो बातें फिलिप ने कहीं उन्हीं पर लोगों ने उन आश्चर्य्य कर्म्मों को जो वह करता था सुनने और देखने से एक चित्त
७ होके मन लगाया। क्योंकि बहुतों में से जिन्हें अशुद्ध भूत लगे थे वे भूत बड़े शब्द से पुकारते हुए निकले और बहुत अर्द्धांगी और लंगड़े लोग
८ चंगे किये गये। और उस नगर में बड़ा आनन्द हुआ ॥
९ परन्तु उस नगर में आगे से शिमोन नाम एक मनुष्य था जो टोना करके शोमिरोन के लोगों को बिस्मित करता था और अपने को कोई
१० बड़ा पुरुष कहता था। और छोटे से बड़े तक सब उस को मानके कहते थे कि यह मनुष्य
११ ईश्वर की महा शक्ति ही है। उस ने बहुत दिनों से उन्हें टोनों से बिस्मित किया था इस

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१२ लिये वे उस को मानते थे। परन्तु जब उन्हों ने फिलिप का जो ईश्वर के राज्य के और यीशु ख्रीष्ट के नाम के विषय में का सुसमाचार सुनाता था बिश्वास किया तब पुरुष और स्त्रियां १३ भी बपतिसमा लेने लगे। तब शिमोन ने आप भी बिश्वास किया और बपतिसमा लेके फिलिप के संग लगा रहा और आश्चर्य्य कर्म्म और बड़े चिन्ह जो होते थे देखके बिस्मत होता था॥

१४ जो प्रेरित यिरूशलीम में थे उन्हों ने जब सुना कि शोमिरोनियों ने ईश्वर का बचन ग्रहण किया है तब पितर और योहन को उन के १५ पास भेजा। और उन्हों ने जाके उन के लिये प्रार्थना किई कि वे पवित्र आत्मा पावें। १६ क्योंकि वह अब लों उन में से किसी पर नहीं पड़ा था केवल उन्हों ने प्रभु यीशु के नाम १७ से बपतिसमा लिया था। तब उन्हों ने उन पर हाथ रखे और उन्हों ने पवित्र आत्मा पाया॥

१८ शिमोन यह देखके कि प्रेरितों के हाथों के रखने से पवित्र आत्मा दिया जाता है उन के १९ पास रुपैये लाया। और कहा मुझ को भी यह अधिकार दीजिये कि जिस किसी पर मैं हाथ २० रखूं वह पवित्र आत्मा पावे। परन्तु पितर ने उस से कहा तेरे रुपैये तेरे संग नष्ट होवें क्योंकि तू ने ईश्वर का दान रुपैयों से मोल लेने का २१ बिचार किया है। तुझे इस बात में न भाग न अधिकार है क्योंकि तेरा मन ईश्वर के आगे २२ सीधा नहीं है। इस लिये अपनी इस बुराई से पश्चात्ताप करके ईश्वर से प्रार्थना कर क्या जाने तेरे मन का बिचार क्षमा किया जाय। २३ क्योंकि मैं देखता हूं कि तू अति कड़वे पित्त में २४ और अधर्म्म के बंधन में पड़ा है। शिमोन ने उत्तर दिया कि आप लोग मेरे लिये प्रभु से प्रार्थना कीजिये कि जो बातें आप लोगों ने कही हैं उन में से कोई बात मुझ पर न पड़े॥

२५ सो वे साक्षी देके और प्रभु का बचन सुनाके यिरूशलीम को लौटे और उन्हों ने शोमिरोनियों के बहुत गांवों में सुसमाचार प्रचार किया। २६ परन्तु परमेश्वर के एक दूत ने फिलिप से कहा उठके दक्षिण को उस मार्ग पर जा जो यिरूशलीम से अज्जा नगर को जाता है वह जंगल २७ है। वह उठके गया और देखो कूश देश का एक मनुष्य था जो नपुंसक और कूशियों की राणी कन्दाकी का एक प्रधान और उस के सारे धन पर अध्यक्ष था और यिरूशलीम को भजन करने को आया था। और वह लौटता २८ था और अपने रथ पर बैठा हुआ यिशैयाह भविष्यद्वक्ता का पुस्तक पढ़ता था। तब २९ आत्मा ने फिलिप से कहा निकट जाके इस रथ से मिल जा। फिलिप ने उस और दौड़के ३० उस मनुष्य को यिशैयाह भविष्यद्वक्ता का पुस्तक पढ़ते हुए सुना और कहा क्या आप जो पढ़ते हैं उसे बूझते हैं। उसने कहा यदि कोई ३१ मुझे न बतावे तो मैं क्योंकर बूझ सकूं। और उस ने फिलिप से बिन्ती किई कि चढ़के मेरे संग बैठिये। धर्म्मपुस्तक का अध्याय ३२ जो वह पढ़ता था यही था कि वह भेड़ की नाईं बध होने को पहुंचाया गया और जैसा मेम्ना अपने रोम कतरनेहारे के साम्हने अबोल है तैसा उस ने अपना मुंह न खोला। उस ३३ की दीनताई में उस का न्याय नहीं होने पाया और उस के समय के लोगों का बर्णन कौन करेगा क्योंकि उस का प्राण पृथिवी से उठाया गया। इस पर नपुंसक ने फिलिप से ३४ कहा मैं आप से बिन्ती करता हूं भविष्यद्वक्ता यह बात किस के विषय में कहता है अपने विषय में अथवा किसी दूसरे के विषय में। तब ३५ फिलिप ने अपना मुंह खोलके और धर्म्मपुस्तक के इस बचन से आरंभ करके यीशु का सुसमाचार उस को सुनाया। मार्ग में जाते जाते वे ३६ किसी पानी के पास पहुंचे और नपुंसक ने कहा देखिये जल है बपतिसमा लेने में मुझे क्या रोक है। (फिलिप ने कहा जो आप सारे मन ३७ से बिश्वास करते हैं तो हो सकता है उस ने उत्तर दिया मैं बिश्वास करता हूं कि यीशु ख्रीष्ट ईश्वर का पुत्र है)। तब उस ने रथ खड़ा करने ३८ की आज्ञा दिई और वे दोनों फिलिप और नपुंसक भी जल में उतरे और फिलिप ने उस को बपतिसमा दिया। जब वे जल में से ऊपर ३९ आये तब परमेश्वर का आत्मा फिलिप को ले गया और नपुंसक ने उसे फिर नहीं देखा क्योंकि वह अपने मार्ग पर आनन्द करता हुआ चला गया। परन्तु फिलिप असदोद नगर में ४० पाया गया और आगे बढ़के जब लों कैसरिया नगर में न पहुंचा सब नगरों में सुसमाचार सुनाता गया॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

## ९.

शावल जिस को अब लों प्रभु के शिष्यों को धमकाने और घात करने को सांस फूल रही थी महायाजक के पास गया। २ और उस से दमेसक नगर की सभाओं के नाम पर चिट्ठियां मांगीं इस लिये कि यदि कोई मिलें क्या पुरुष क्या स्त्रियां जो उस पंथ के हों तो उन्हें बांधे हुए यिरूशलीम को ले आवे। ३ परन्तु जाते हुए जब वह दमेसक के निकट पहुंचा तब अचांचक स्वर्ग से एक ज्योति उस की चारों ओर चमकी। ४ और वह भूमि पर गिरा और एक शब्द सुना जो उस से बोला हे शावल हे शावल तू मुझे क्यों सताता है। ५ उस ने कहा हे प्रभु तू कौन है. प्रभु ने कहा मैं यीशु हूं जिसे तू सताता है पैनों पर लात मारना तेरे लिये कठिन है। ६ उस ने कंपित और अचंभित हो कहा हे प्रभु तू क्या चाहता है कि मैं करूं. प्रभु ने उस से कहा उठके नगर में जा और तुझ से कहा जायगा तुझे क्या करना उचित है। ७ और जो मनुष्य उस के संग जाते थे सो चुप खड़े थे कि वे शब्द तो सुनते थे पर किसी को नहीं देखते थे। ८ तब शावल भूमि से उठा परन्तु जब अपनी आंखें खोलीं तब किसी को न देख सका पर वे उस का हाथ पकड़के उसे दमेसक में लाये। ९ और वह तीन दिन लों नहीं देख सकता था और न खाता न पीता था॥

१० दमेसक में अननियाह नाम एक शिष्य था और प्रभु ने दर्शन में उस से कहा हे अननियाह. उस ने कहा हे प्रभु देखिये मैं हूं। ११ तब प्रभु ने उस से कहा उठके उस गली में जो सीधी कहावती है जा और यिहूदा के घर में शावल नाम तारस नगर के एक मनुष्य को ढूंढ़ क्योंकि देख वह प्रार्थना करता है। १२ और उस ने दर्शन में यह देखा है कि अननियाह नाम एक मनुष्य ने भीतर आके उस पर हाथ रखा कि वह दृष्टि पावे। १३ अननियाह ने उत्तर दिया कि हे प्रभु मैं ने बहुतों से इस मनुष्य के विषय में सुना है कि उस ने यिरूशलीम में तेरे पवित्र लोगों से कितनी बुराई किई है। १४ और यहां उस को तेरे नाम की सब प्रार्थना करनेहारों को बांधने का प्रधान याजकों की ओर से अधिकार है। १५ प्रभु ने उस से कहा चला जा क्योंकि वह अन्यदेशियों और राजाओं और इस्रायेल के सन्तानों के आगे मेरा नाम पहुंचाने को मेरा एक चुना हुआ पात्र है। १६ क्योंकि मैं उसे बताऊंगा कि मेरे नाम के लिये उस को कैसा बड़ा दुःख उठाना होगा॥

१७ तब अननियाह ने जाके उस घर में प्रवेश किया और उस पर हाथ रखके कहा हे भाई शावल प्रभु ने अर्थात यीशु ने जिस ने उस मार्ग में जिस से तू आता था तुझ को दर्शन दिया मुझे भेजा है इस लिये कि तू दृष्टि पावे और पवित्र आत्मा से परिपूर्ण होवे। १८ और तुरन्त उस की आंखों से छिलके से गिर पड़े और वह तुरन्त देखने लगा और उठके बपतिसमा लिया और भोजन करके बल पाया॥

१९ तब शावल कितने दिन दमेसक में के शिष्यों के संग था। २० और वह तुरन्त सभाओं में यीशु की कथा सुनाने लगा कि वह ईश्वर का पुत्र है। २१ और सब सुननेहारे बिस्मित हो कहने लगे क्या यह वह नहीं है जिस ने यिरूशलीम में इस नाम की प्रार्थना करनेहारों को नाश किया और यहां इसी लिये आया था कि उन्हें बांधे हुए प्रधान याजकों के आगे पहुंचावे। २२ परन्तु शावल और भी दृढ़ होता गया और यही ख्रीष्ट है इस बात का प्रमाण देके दमेसक में रहनेहारे यिहूदियों को व्याकुल किया। २३ जब बहुत दिन बीत गये तब यिहूदियों ने उसे मार डालने का आपस में बिचार किया। २४ परन्तु उस की कुमंत्रणा शावल को जान पड़ी. वे उसे मार डालने को रात और दिन फाटकों पर पहरा भी देते थे। २५ परन्तु शिष्यों ने रात को उसे लेके टोकरे में लटकाके भीत पर से उतार दिया॥

२६ जब शावल यिरूशलीम में पहुंचा तब वह शिष्यों से मिल जाने चाहता था और वे सब उस से डरते थे क्योंकि वे उस के शिष्य होने की प्रतीति नहीं करते थे। २७ परन्तु बर्णबा उसे ले करके प्रेरितों के पास लाया और उन से कह दिया कि उस ने क्योंकर मार्ग में प्रभु को देखा था और प्रभु उस से बोला था और क्योंकर उस ने दमेसक में यीशु के नाम से खोलके बात किई थी। २८ तब वह यिरूशलीम में उन के संग आया जाया करने लगा और प्रभु यीशु के नाम से खोलके बात करने लगा। २९ उस ने यूनानीय भाषा बोलनेहारों से भी कथा और बिबाद किया पर वे उसे मार डालने का यत्न करने


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



३० लगे । यह जानके भाई लोग उसे कैसरिया में लाये और तारस की ओर भेजा ॥

३१ सो सारे यिहूदिया और गालील और शोमिरोन में मण्डली को चैन होता था और वे सुधर जाती थीं और प्रभु के भय में और पवित्र आत्मा

३२ की शांति में चलती थीं और बढ़ जाती थीं । तब पितर सब पवित्र लोगों में फिरते हुए उन्हों के पास भी आया जो लुद्दा नगर में बास करते थे ।

३३ वहां उस ने ऐनिय नाम एक मनुष्य को पाया जो अर्द्धांगी था और आठ बरस से खाट

३४ पर पड़ा हुआ था । पितर ने उस से कहा हे ऐनिय यीशु ख्रीष्ट तुझे चंगा करता है उठ और अपना बिछौना सुधार . तब वह तुरन्त उठा ।

३५ और लुद्दा और शारोन के सब निवासियों ने उसे देखा और वे प्रभु की ओर फिरे ॥

३६ याफो नगर में तबीथा अर्थात दर्का नाम एक शिष्यायी . वह सुकर्म्मों और दानों से जो

३७ वह करती थी पूर्ण थी । उन दिनों में वह रोगी हुई और मर गई और उन्हों ने उसे नहलाके

३८ उपरौठी कोठरी में रखा । और इस लिये कि लुद्दा याफो के निकट था शिष्यों ने यह सुनके कि पितर वहां है दो मनुष्यों को उस पास भेजके बिन्ती किई कि हमारे पास आने में

३९ बिलम्ब न कीजिये । तब पितर उठके उन के संग गया और जब वह पहुंचा तब वे उसे उस उपरौठी कोठरी में ले गये और सब बिधवाएं रोती हुई और जो कुरते और बस्त्र दर्का उन के संग होते हुए बनाती थी उन्हें दिखाती हुई

४० उस पास खड़ी हुई । परन्तु पितर ने सभों को बाहर निकाला और घुटने टेकके प्रार्थना किई और लोथ की ओर फिरके कहा हे तबीथा उठ . तब उस ने अपनी आंखें खोलीं

४१ और पितर को देखके उठ बैठी । उस ने हाथ देके उस को उठाया और पवित्र लोगों और बिधवाओं को बुलाके उसे जीवती दिखाई ।

४२ यह बात सारे याफो में जान पड़ी और बहुत

४३ लोगों ने प्रभु पर बिश्वास किया । और पितर याफो में शिमोन नाम किसी चमार के यहां बहुत दिन रहा ॥

## १०.

कैसरिया में कर्णीलिय नाम एक मनुष्य था जो इतलीय नाम पलटन का एक शतपति था ।

२ वह भक्त जन था और अपने सारे घराने समेत ईश्वर से डरता था और लोगों को बहुत दान देता था और नित्य ईश्वर से प्रार्थना करता

३ था । उस ने दिन को तीसरे पहर के निकट दर्शन में प्रत्यक्ष देखा कि ईश्वर का एक दूत उस पास भीतर आया और उस से बोला हे

४ कर्णीलिय । उस ने उस की ओर ताकके और भयमान होके कहा हे प्रभु क्या है . उस ने उस से कहा तेरी प्रार्थनाएं और तेरे दान स्मरण के

५ लिये ईश्वर के आगे पहुंचे हैं । और अब मनुष्यों को याफो नगर भेजके शिमोन को जो

६ पितर कहावता है बुला । वह शिमोन नाम किसी चमार के यहां जिस का घर समुद्र के तीर पर है पाहुन है . जो कुछ तुझे करना

७ उचित है सो वही तुझ से कहेगा । जब वह दूत जो कर्णीलिय से बात करता था चला गया तब उस ने अपने सेवकों में से दो को और जो उस के यहां लगे रहते थे उन में से एक भक्त

८ योद्धा को बुलाया । और उन्हों को सब बातें सुनाके उन्हें याफो को भेजा ॥

९ दूसरे दिन ज्योंही वे मार्ग में चलते थे और नगर के निकट पहुंचे त्योंही पितर दो पहर के

१० निकट प्रार्थना करने को कोठे पर चढ़ा । तब वह बहुत भूखा हुआ और कुछ खाने चाहता था पर जिस समय वे तैयार करते थे वह बेसुध

११ हो गया । और उस ने स्वर्ग को खुले और बड़ी चद्दर की नाईं किसी पात्र को चार कोनों से बांधे हुए और पृथिवी की ओर लटकाये

१२ हुए अपनी ओर उतरते देखा । उस में पृथिवी के सब चौपाये और बनपशु और रेंगनेहारे

१३ जन्तु और आकाश के पंछी थे । और एक शब्द उस पास पहुंचा कि हे पितर उठ मार और

१४ खा । पितर ने कहा हे प्रभु ऐसा न होवे क्योंकि मैं ने कभी कोई अपवित्र अथवा अशुद्ध बस्तु

१५ नहीं खाई । और शब्द फिर दूसरी बेर उस पास पहुंचा कि जो कुछ ईश्वर ने शुद्ध किया

१६ है उस को तू अशुद्ध मत कह । यह तीन बार हुआ तब वह पात्र फिर स्वर्ग पर उठा लिया गया ॥

१७ जिस समय पितर अपने मन में दुबधा करता था कि यह दर्शन जो मैं ने देखा है क्या है देखो वे मनुष्य जो कर्णीलिय की ओर से भेजे गये थे शिमोन के घर का ठिकाना पा

१८ करके डेवढ़ी पर खड़े हुए । और पुकारके पूछते थे क्या शिमोन जो पितर कहावता है यहां

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

१९ पाहुन है। पितर उस दर्शन के विषय में सोचता ही था कि आत्मा ने उस से कहा देख तीन २० मनुष्य तुझे ढूंढ़ते हैं। पर तू उठके उतर जा और उन के संग बेखटके चला जा क्योंकि मैं २१ ने उन्हें भेजा है। तब पितर ने उन मनुष्यों के पास जो कर्णीलिय की ओर से उस पास भेजे गये थे उतरके कहा देखो जिसे तुम ढूंढ़ते हो २२ सो मैं हूं तुम किस कारण से आये हो। वे बोले कर्णीलिय शतपति जो धर्म्मी मनुष्य और ईश्वर से डरनेहारा और सारे यिहूदी लोगों में सुख्यात है उस को एक पवित्र दूत से आज्ञा दिई गई कि आप को अपने घर में बुलाके २३ आप से बातें सुने। तब पितर ने उन्हें भीतर बुलाके उन की पहुनई किई और दूसरे दिन वह उन के संग गया और याफो के भाइयों में से कितने उस के साथ हो लिये॥

२४ दूसरे दिन उन्हों ने कैसरिया में प्रवेश किया और कर्णीलिय अपने कुटुंबों और प्रिय मित्रों को इकट्ठे बुलाके उन की बाट जोहता था। २५ जब पितर भीतर आता था तब कर्णीलिय उस से आ मिला और पांवों पड़के प्रणाम किया। २६ परन्तु पितर ने उस को उठाके कहा खड़ा हो २७ मैं आप भी मनुष्य हूं। और वह उस के संग बातचीत करता हुआ भीतर गया और बहुत २८ लोगों को इकट्ठे पाया। और उन से कहा तुम जानते हो कि अन्यदेशी की संगति करना अथवा उस के यहां जाना यिहूदी मनुष्य को बर्जित है परन्तु ईश्वर ने मुझे बताया है कि तू किसी मनुष्य को अपवित्र अथवा अशुद्ध मत २९ कह। इस लिये मैं जो बुलाया गया तो इस के बिरुद्ध कुछ न कहके चला आया सो मैं पूछता हूं कि तुम्हों ने किस बात के लिये मुझे बुलाया ३० है। कर्णीलिय ने कहा चार दिन हुए कि मैं इस घड़ी लों उपवास करता था और तीसरे पहर अपने घर में प्रार्थना करता था कि देखो एक पुरुष चमकता वस्त्र पहिने हुए मेरे आगे ३१ खड़ा हुआ। और बोला हे कर्णीलिय तेरी प्रार्थना सुनी गई है और तेरे दान ईश्वर के ३२ आगे स्मरण किये गये हैं। इस लिये याफो नगर भेजके शिमोन को जो पितर कहावता है बुला. वह समुद्र के तीर पर शिमोन चमार के घर में पाहुन है. वह आके तुझ से बात ३३ करेगा। तब मैं ने तुरन्त आप के पास भेजा और आप ने अच्छा किया जो आये हैं सो अब ईश्वर ने जो कुछ आप को आज्ञा दिई है सोई सुनने को हम सब यहां ईश्वर के साम्हने हैं॥

३४ तब पितर ने मुंह खोलके कहा मुझे सचमुच बूझ पड़ता है कि ईश्वर मुंह देखा बिचार करनेहारा नहीं है। ३५ परन्तु हर एक देश के लोगों में जो उस से डरता है और धर्म्म के कार्य्य करता है सो उस से ग्रहण किया जाता है। ३६ उस ने वह बचन तुम्हों के पास भेजा है जो उस ने इस्रायेल के सन्तानों के पास भेजा अर्थात यीशु ख्रीष्ट के द्वारा से जो सभों का प्रभु है शांति का सुसमाचार सुनाया। ३७ तुम वह बात जानते हो जो उस बपतिसमा के पीछे जिस का योहन ने उपदेश किया गालील से आरंभ कर सारे यिहूदिया में फैल गई। ३८ अर्थात नासरत नगर के यीशु के विषय में क्योंकर ईश्वर ने उस को पवित्र आत्मा और सामर्थ्य से अभिषेक किया और वह भलाई करता और सभों को जो शैतान से पेरे जाते थे चंगा करता फिरा क्योंकि ईश्वर उस के संग था। ३९ और हम उन सब कामों के साक्षी हैं जो उस ने यिहूदियों के देश में और यिरूशलीम में भी किये जिसे लोगों ने काठ पर लटकाके मार डाला। ४० उस को ईश्वर ने तीसरे दिन जिला उठाया और उस को प्रगट होने दिया। ४१ सब लोगों के आगे नहीं परन्तु साक्षियों के आगे जिन्हें ईश्वर ने पहिले से ठहराया था अर्थात हमों के आगे जिन्हों ने उस के मृतकों में से जी उठने के पीछे उस के संग खाया और पीया। ४२ और उस ने हमों को आज्ञा दिई कि लोगों को उपदेश और साक्षी देओ कि वही है जिस को ईश्वर ने जीवतों और मृतकों का न्यायी ठहराया है। ४३ उस पर सारे भविष्यद्वक्ता साक्षी देते हैं कि जो कोई उस पर बिश्वास करे सो उस के नाम के द्वारा पापमोचन पावेगा॥

४४ पितर यह बातें कहता ही था कि पवित्र आत्मा बचन के सब सुननेहारों पर पड़ा। ४५ और खतना किये हुए बिश्वासी जितने पितर के संग आये थे बिस्मित हुए कि अन्यदेशियों पर भी पवित्र आत्मा का दान उंडेला गया है। ४६ क्योंकि उन्हों ने उन्हें अनेक बोलियां बोलते और ईश्वर की महिमा करते सुना ४७ इस पर पितर ने कहा क्या कोई जल को रोक सकता है कि इन लोगों को जिन्हों ने हमारी नाई पवित्र आत्मा पाया है बपतिसमा न दिया जावे।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



बलि किये हुए से और लोहू से और गला घोंटे हुओं के मांस से और व्यभिचार से बचे रहें।
२६ तब पावल ने उन मनुष्यों को लेके दूसरे दिन उन के संग शुद्ध होके मन्दिर में प्रवेश किया और सन्देश दिया कि शुद्ध होने के दिन अर्थात उन में से हर एक के लिये चढ़ावा चढ़ाये जाने तक के दिन कब पूरे होंगे॥

२७ जब वे सात दिन पूरे होने पर थे तब आशिया के यिहूदियों ने पावल को मन्दिर में देखके सब लोगों को उसकाया और उस पर
२८ हाथ डालके पुकारा। हे इस्रायेली लोगो सहायता करो यही वह मनुष्य है जो इन लोगों के और व्यवस्था के और इस स्थान के बिरुद्ध सर्वत्र सब लोगों को उपदेश देता है. हां और उस ने यूनानियों को मन्दिर में लाके इस पवित्र
२९ स्थान को अपवित्र भी किया है। उन्हों ने तो इस के पहिले त्रोफिम इफिसी को पावल के संग नगर में देखा था और समझते थे कि वह उस
३० को मन्दिर में लाया था। तब सारे नगर में घबराहट हुई और लोग इकट्ठे दौड़े और पावल को पकड़के उसे मंदिर के बाहर खींच लाये और तुरन्त द्वार मूंदे गये॥

३१ जब वे उसे मार डालने चाहते थे तब पलटन के सहस्रपति को संदेश पहुंचा कि सारे यिरूशलीम में घबराहट हुई है। तब वह तुरन्त योद्धाओं
३२ और शतपतियों को लेके उन पास दौड़ा और उन्हों ने सहस्रपति को और योद्धाओं को देखके
३३ पावल को मारना छोड़ दिया। तब सहस्रपति ने निकट आके उसे लेके आज्ञा किई कि दो जंजीरों से बांधा जाय और पूछने लगा यह
३४ कौन है और क्या किया है। परन्तु भीड़ में कोई कुछ और कोई कुछ पुकारते थे और जब सहस्रपति हुल्लड़ के मारे निश्चय नहीं जान सकता था तब पावल को गढ़ में ले जाने को
३५ आज्ञा किई। जब वह सीढ़ी पर पहुंचा ऐसा हुआ कि भीड़ की बरियाई के कारण योद्धाओं
३६ ने उसे उठा लिया। क्योंकि लोगों की भीड़ उसे दूर कर पुकारती हुई पीछे आती थी॥

३७ जब पावल गढ़ के भीतर पहुंचाये जाने पर था तब उस ने सहस्रपति से कहा जो आप से कुछ कहने की मुझे आज्ञा होय तो कहूं. उस
३८ ने कहा क्या तू यूनानीय भाषा जानता है। तो क्या तू वह मिसरी नहीं है जो इन दिनों के आगे बलवा करके कटारबंध लोगों में से चार सहस्र मनुष्यों को जंगल में ले गया। पावल ने ३९ कहा मैं तो तारस का एक यिहूदी मनुष्य हूं. किलिकिया के एक प्रसिद्ध नगर का निवासी हूं और मैं आप से बिन्ती करता हूं कि मुझे लोगों से बात करने दीजिये। जब उस ने आज्ञा दिई ४० तब पावल ने सीढ़ी पर खड़ा होके लोगों को हाथ से सैन किया. जब वे बहुत चुप हुए तब उस ने इब्रीय भाषा में उन से बात किई॥

**२२.** उस ने कहा हे भाइयो और पितरो मेरा उत्तर जो मैं आप लोगों के आगे अब देता हूं सुनिये। वे २ यह सुनके कि वह हम से इब्रीय भाषा में बात करता है और भी चुप हुए। तब उस ने कहा ३ मैं तो यिहूदी मनुष्य हूं जो किलिकिया के तारस नगर में जन्मा पर इस नगर में पाला गया और गमलियेल के चरणों के पास पितरों की व्यवस्था की ठीक रीति पर सिखाया गया और जैसे आज तुम सब हो ऐसा ही ईश्वर के लिये धुन लगाये था। और मैं ने इस पंथ के लोगों को मृत्यु लों ४ सताया कि पुरुषों और स्त्रियों को भी बांध बांधके बन्दीगृहों में डालता था। इस में ५ महायाजक और सब प्राचीन लोग मेरे साक्षी हैं जिन से मैं भाइयों के नाम पर चिट्ठियां पाके दमेसक को जाता था कि जो वहां थे उन्हें भी ताड़ना पाने को बांधे हुए यिरूशलीम में लाऊं। परन्तु जब मैं जाता था और दमेसक के समीप ६ पहुंचा तब दो पहर के निकट अचांचक बड़ी ज्योति स्वर्ग से मेरी चारों ओर चमकी। और ७ मैं भूमि पर गिरा और एक शब्द सुना जो मुझ से बोला हे शावल हे शावल तू मुझे क्यों सताता है। मैं ने उत्तर दिया कि हे प्रभु ८ तू कौन है. उस ने मुझ से कहा मैं यीशु नासरी हूं जिसे तू सताता है। जो लोग मेरे संग थे ९ उन्हों ने वह ज्योति देखी और डर गये परन्तु जो मुझ से बोलता था उस को बात न सुनी। तब मैं ने कहा हे प्रभु मैं क्या करूं. प्रभु ने मुझ १० से कहा उठके दमेसक को जा और जो जो काम करने को तुझे ठहराया गया है सब के विषय में वहां तुझ से कहा जायगा। जब उस ज्योति के ११ तेज के मारे मुझे नहीं सूझता था तब मैं अपने संगियों के हाथ पकड़े हुए दमेसक में आया। और अननियाह नाम व्यवस्था के अनुसार एक १२ भक्त मनुष्य जो वहां के रहनेहारे सब यिहूदियों



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

१३ के यहां सुख्यात था मेरे पास आया। और निकट खड़ा होके मुझ से कहा हे भाई शावल अपनी दृष्टि पा और उसी घड़ी मैं ने उस पर १४ दृष्टि किई। तब उस ने कहा हमारे पितरों के ईश्वर ने तुझे ठहराया है कि तू उस की इच्छा को जाने और उस धर्म्मी को देखे और उस के १५ मुंह से बात सुने। क्योंकि जो बातें तू ने देखी और सुनी हैं उनके विषय में तू सब मनुष्यों के १६ आगे उस का साक्षी होगा। और अब तू क्यों बिलम्ब करता है. उठके बपतिसमा ले और प्रभु के नाम की प्रार्थना करके अपने पापों को १७ धो डाल। जब मैं यिरूशलीम को फिर आया ज्योंही मन्दिर में प्रार्थना करता था त्योंही बेसुध १८ हुआ। और उस को देखा कि मुझ से बोलता था शीघ्रता करके यिरूशलीम से झट निकल जा क्योंकि वे मेरे विषय में तेरी साक्षी ग्रहण १९ न करेंगे। मैं ने कहा हे प्रभु वे जानते हैं कि तुझ पर बिश्वास करनेहारों को मैं बंदीगृह में २० डालता और हर एक सभा में मारता था। और जब तेरे साक्षी स्तिफान का लोहू बहाया जाता था तब मैं भी आप निकट खड़ा था और उस के मारे जाने में सम्मति देता था और उस के २१ घातकों के कपड़ों की रखवाली करता था। तब उस ने मुझ से कहा चला जा क्योंकि मैं तुझे अन्यदेशियों के पास दूर भेजूंगा॥

२२ लोगों ने इस बात लों उस की सुनी तब ऊंचे शब्द से पुकारा कि ऐसे मनुष्य को पृथिवी पर से दूर कर कि उसका जीता रहना उचित न था। २३ जब वे चिल्लाते और कपड़े फेंकते और आकाश २४ में धूल उड़ाते थे। तब सहस्रपति ने उस को गढ़ में ले जाने की आज्ञा किई और कहा उसे कोड़े मारके जांचो कि मैं जानूं लोग किस २५ कारण से उस के बिरुद्ध ऐसा पुकारते हैं। जब वे पावल को चमड़े के बंधों से बांधते थे तब उस ने शतपति से जो खड़ा था कहा क्या मनुष्य को जो रोमी है और दण्ड के योग्य नहीं ठहराया गया है कोड़े मारना तुम्हें उचित २६ है। शतपति ने यह सुनके सहस्रपति के पास जाके कह दिया कि देखिये आप क्या किया २७ चाहते हैं यह मनुष्य तो रोमी है। तब सहस्रपति ने उस पास आके उस से कहा मुझ से कह २८ क्या तू रोमी है. उस ने कहा हां। सहस्रपति ने उत्तर दिया कि मैं ने यह रोम निवासी की पदवी बहुत रुपैयों पर मोल लिई. पावल ने कहा परन्तु मैं ऐसा ही जन्मा। तब जो लोग २९ उसे जांचने पर थे सो तुरन्त उस के पास से हट गये और सहस्रपति भी यह जानके कि रोमी है और मैं ने उसे बांधा है डर गया॥

३० और दूसरे दिन वह निश्चय जानने चाहता था कि उस पर यिहूदियों से क्यों दोष लगाया जाता है इस लिये उस को बंधनों से खोल दिया और प्रधान याजकों को और न्याइयों की सारी सभा को आने की आज्ञा दिई और पावल को लाके उन के आगे खड़ा किया॥

**२३.** **पावल** ने न्याइयों की सभा की ओर ताकके कहा हे भाइयो मैं इस दिन लों सर्वथा ईश्वर के आगे शुद्ध मन से चला हूं। परन्तु अननियाह २ महायाजक ने उन लोगों को जो उस के निकट खड़े थे उस के मुंह में मारने की आज्ञा दिई। ३ तब पावल ने उस से कहा हे चूना फेरी हुई भीत्ति ईश्वर तुझे मारेगा. क्या तू मुझे व्यवस्था के अनुसार बिचार करने को बैठा है और व्यवस्था को लंघन करता हुआ मुझे मारने की आज्ञा देता। जो लोग निकट खड़े थे सो ४ बोले क्या तू ईश्वर के महायाजक की निन्दा करता है। पावल ने कहा हे भाइयो मैं नहीं ५ जानता था कि यह महायाजक है. क्योंकि लिखा है अपने लोगों के प्रधान को बुरा मत कह। तब पावल ने यह जानके कि एक भाग ६ सदूकी और एक भाग फरीशी हैं सभा में पुकारा हे भाइयो मैं फरीशी और फरीशी का पुत्र हूं मृतकों की आशा और जी उठने के विषय में मेरा बिचार किया जाता है। जब ७ उस ने यह बात कही तब फरीशियों और सदूकियों में बिवाद हुआ और सभा बिभिन्न हुई। क्योंकि सदूकी कहते हैं कि न मृतकों का जी उठना ८ न दूत न आत्मा है परन्तु फरीशी दोनों को मानते हैं। तब बड़ी धूम मची और जो अध्यापक फरीशियों ९ के भाग के थे सो उठके लड़ते हुए कहने लगे कि हम लोग इस मनुष्य में कुछ बुराई नहीं पाते हैं परन्तु यदि कोई आत्मा अथवा दूत उस से बोला है तो हम ईश्वर से न लड़ें। जब बहुत १० बिबाद हुआ तब सहस्रपति को शंका हुई कि पावल उन से फाड़ न डाला जाय इस लिये पलटन को आज्ञा दिई कि जाके उस को उन के बीच में से छीनके गढ़ में लाओ॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

११ उस रात प्रभु ने उस के निकट खड़े हो कहा हे पावल ढाढ़स कर क्योंकि जैसा तू ने यिरूशलोम में मेरे विषय में की साक्षी दिई है तैसा ही तुझे रोम में भी साक्षी देना होगा ॥

१२ बिहान हुए कितने यिहूदियों ने एका करके प्रण बांधा कि जब लों हम पावल को मार न डालें तब लों जो खायें अथवा पोयें तो हमें १३ धिक्कार है । जिन्हों ने आपस में यह किरिया १४ खाई थी सो चालीस जनों से अधिक थे । वे प्रधान याजकों और प्राचीनों के पास आके बोले हम ने यह प्रण बांधा है कि जब लों हम पावल को मार न डालें तब लों यदि कुछ चीखें १५ भी तो हमें धिक्कार है । इस लिये अब आप लोग न्याइयों की सभा समेत सहस्रपति को समझाइये कि हम पावल के विषय में की बातें और ठीक करके निर्णय करेंगे सो आप उसे कल हमारे पास लाइये . परन्तु उस के पहुंचने के पहिले ही हम लोग उसे मार डालने को तैयार हैं ॥

१६ परन्तु पावल के भांजे ने उन का घात में लगना सुना और आके गढ़ में प्रवेश कर पावल १७ को संदेश दिया । पावल ने शतपतियों में से एक को अपने पास बुलाके कहा इस जवान को सहस्रपति के पास ले जाइये क्योंकि उस को १८ उस से कुछ कहना है । सो उस ने उसे ले सहस्रपति के पास लाके कहा पावल बंधुए ने मुझे अपने पास बुलाके बिन्ती किई कि इस जवान को सहस्रपति से कुछ कहना है उसे उस पास १९ ले जाइये । सहस्रपति ने उस का हाथ पकड़के और एकांत में जाके पूछा तुझ को जो मुझ से २० कहना है सो क्या है । उस ने कहा यिहूदियों ने आप से यही बिन्ती करने को आपस में ठहराया है कि हम पावल के विषय में कुछ बात और ठीक करके पूछेंगे सो आप उसे कल २१ न्याइयों की सभा में लाइये । परन्तु आप उन की न मानिये क्योंकि उन में से चालीस से अधिक मनुष्य उस की घात में लगे हैं जिन्हों ने यह प्रण बांधा है कि जब लों हम पावल को मार न डालें तब लों जो खायें अथवा पीयें तो हमें धिक्कार है और अब वे तैयार हैं और आप की प्रतिज्ञा की आस देख रहे हैं ॥

२२ सो सहस्रपति ने यह आज्ञा देके कि किसी से मत कह कि मैं ने यह बातें सहस्रपति को २३ बताई हैं जवान को बिदा किया । और शतपतियों में से दो को अपने पास बुलाके उस ने कहा दो सौ योद्धाओं और सत्तर घुड़चढ़ों और दो सौ भालैतों को पहर रात बीते कैसरिया को जाने के लिये तैयार करो । और बाहन तैयार २४ करो कि वे पावल को बैठाके फीलिक्स अध्यक्ष के पास बचाके ले जावें ॥

२५ उस ने इस प्रकार की चिट्ठी भी लिखी । २६ क्लौदिय लुसिय महामहिमन अध्यक्ष फीलिक्स २७ को नमस्कार । इस मनुष्य को जो यिहूदियों से पकड़ा गया था और उन से मार डाले जाने पर था मैं ने यह सुनके कि वह रोमी है पलटन २८ के संग जा पहुंचके छुड़ाया । और मैं जानने चाहता था कि वे उस पर किस कारण से दोष लगाते हैं इस लिये उसे उन की न्याइयों की २९ सभा में लाया । तब मैं ने यह पाया कि उन की व्यवस्था के बिबादों के विषय में उस पर दोष लगाया जाता है परन्तु बध किये जाने अथवा बांधे जाने के योग्य कोई दोष उस में ३० नहीं है । जब मुझे बताया गया कि यिहूदी लोग इस मनुष्य की घात में लगेंगे तब मैं ने तुरन्त उस को आप के पास भेजा और दोषदायकों को भी आज्ञा दिई कि उस के बिरुद्ध जो बात होय उसे आप के आगे कहें . आगे शुभ ॥

३१ योद्धा लोग जैसे उन्हें आज्ञा दिई गई थी तैसे पावल को लेके रात ही को अन्तिपात्री ३२ नगर में लाये । दूसरे दिन वे गढ़ को लौटे और ३३ घुड़चढ़ों को उस के संग जाने दिया । उन्हों ने कैसरिया में पहुंचके और अध्यक्ष को चिट्ठी देके ३४ पावल को भी उस के आगे खड़ा किया । अध्यक्ष ने पढ़के पूछा यह कौन प्रदेश का है ३५ और जब जाना कि किलिकिया का है । तब कहा जब तेरे दोषदायक भी आवें तब मैं तेरी सुनूंगा . और उस ने उसे हेरोद के राजभवन में पहरे में रखने की आज्ञा किई ॥

# २४.

पांच दिन के पीछे अननियाह महायाजक प्राचीनों के और तर्त्तूल नाम किसी सुबक्ता के संग आया और उन्हों ने अध्यक्ष के आगे पावल पर नालिश २ किई । जब पावल बुलाया गया तब तर्त्तूल यह कहके उस पर दोष लगाने लगा कि हे महामहिमन फीलिक्स आप के द्वारा हमारा बहुत कल्याण जो होता है और आप की प्रवीणता से इस

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



देश के लोगों के लिये कितने काम जो सुफल ३ होते हैं। इस को हम लोग सर्व्वत्र बहुत धन्य ४ मानके ग्रहण करते हैं। परन्तु जिस्तें मेरी ओर से आप को अधिक बिलंब न होय मैं बिन्ती करता हूं कि आप अपनी सुशीलता से हमारी ५ संक्षेप कथा सुन लीजिये। क्योंकि हम ने यही पाया है कि यह मनुष्य एक मरी के ऐसा है ओर जगत के सारे यिहूदियों में बलवा करानेहारा ओर नासरियों के कुपन्थ का प्रधान। ६ उस ने मन्दिर को भी अपवित्र करने की चेष्टा किई ओर हम ने उसे पकड़के अपनी ७ व्यवस्था के अनुसार बिचार करने चाहा। परन्तु लुसिय सहस्रपति ने आके बड़ी बरियाई से उस को हमारे हाथों से छीन लिया ओर उस के दोषदायकों को आप के पास आने की आज्ञा दिई। ८ उसी से आप पूछके इन सब बातों के विषय में जिन से हम उस पर दोष लगाते हैं आप ही ९ जान सकेंगे। यिहूदियों ने भी उस के संग लगके कहा यह बातें यूंहीं हैं॥

१० तब पावल ने जब अध्यक्ष ने बोलने का सैन उस से किया तब उत्तर दिया कि मैं यह जानके कि आप बहुत बरसों से इस देश के लोगों के न्यायी हैं ओर ही साहस से अपने विषय में ११ की बातों का उत्तर देता हूं। क्योंकि आप जान सकते हैं कि जब से मैं यिरूशलीम में भजन करने को आया मुझे बारह दिन से अधिक नहीं १२ हुए। ओर उन्हों ने मुझे न मन्दिर में न सभा के घरों में न नगर में किसी से बिबाद करते हुए १३ अथवा लोगों की भीड़ लगाते हुये पाया। ओर न वे उन बातों को जिन के विषय में वे अब १४ मुझ पर दोष लगाते हैं ठहरा सकते हैं। परन्तु यह मैं आप के आगे मान लेता हूं कि जिस मार्ग को वे कुपंथ कहते हैं उसी की रीति पर मैं अपने पितरों के ईश्वर की सेवा करता हूं ओर जो बातें व्यवस्था में ओ भविष्यद्वक्ताओं के पुस्तक में लिखी हैं उन सभों का बिश्वास करता १५ हूं। ओर ईश्वर से आशा रखता हूं जिसे ये भी आप रखते हैं कि धर्म्मी ओर अधर्म्मी भी सब १६ मृतकों का जी उठना होगा। इस से मैं आप भी साधना करता हूं कि ईश्वर की ओर मनुष्यों की १७ ओर मेरा मन सदा निर्दोष रहे। बहुत बरसों के पीछे मैं अपने लोगों को दान देने को ओर चढ़ावा १८ चढ़ाने को आया। इस में उन्हों ने नहीं पर आशिया के कितने यिहूदियों ने मुझे मन्दिर में शुद्ध किये हुये न भीड़ के संग ओर न धूमधाम के संग पाया। उन को उचित था कि जो मेरे १९ बिरुद्ध उन की कोई बात होय तो यहां आपके आगे होते ओर मुझ पर दोष लगाते। अथवा २० ये ही लोग आप ही कहें कि जब मैं न्याइयों की सभा के आगे खड़ा था तब उन्हों ने मुझ में कौन सा कुकर्म्म पाया। केवल इसी एक बात के २१ विषय में जो मैं ने उन के बीच में खड़ा होके पुकारा कि मृतकों के जी उठने के विषय में मेरा बिचार आज तुम से किया जाता है॥

२२ यह बातें सुनके फीलिक्स ने जो इस मार्ग की बातें बहुत ठीक करके बूझता था उन्हें यह कहके टाल दिया कि जब लुसिय सहस्रपति आवे तब मैं तुम्हारे विषय में की बातें निर्णय करूंगा। ओर उस ने शतपति को आज्ञा दिई २३ कि पावल की रक्षा कर पर उस को अवकाश दे ओर उस के मित्रों में से किसी को उस की सेवा करने में अथवा उस पास आने में मत रोक॥

२४ कितने दिनों के पीछे फीलिक्स अपनी स्त्री द्रुसिल्ला के संग जो यिहूदिनी थी आया ओर पावल को बुलवाके ख्रीष्ट पर बिश्वास करने के विषय में उस की सुनी। ओर जब वह धर्म्म २५ ओर संयम के ओर आनेवाले बिचार के विषय में बातें करता था तब फीलिक्स ने भयमान होके उत्तर दिया कि अब तो जा ओर अवसर पाके मैं तुझे बुलाऊंगा। वह यह आशा भी २६ रखता था कि पावल मुझे रुपैये देगा कि मैं उसे छोड़ देऊं इस लिये ओर भी बहुत बार उस को बुलावाके उस से बातचीत करता था। परन्तु २७ जब दो बरस पूरे हुए तब पर्किय फीष्ट ने फीलिक्स का काम पाया. ओर फीलिक्स यिहूदियों का मन रखने की इच्छा कर पावल को बंधा हुआ छोड़ गया॥

## २५. फीष्ट

उस प्रदेश में पहुंचके तीन दिन के पीछे कैसरिया से यिरूशलीम को गया। तब महा- २ याजक ने ओर यिहूदियों के बड़े लोगों ने उस के आगे पावल पर नालिश किई। ओर उस से ३ बिन्ती कर उस के बिरुद्ध यह अनुग्रह चाहा कि वह उसे यिरूशलीम में मंगवाय क्योंकि वे उसे मार्ग में मार डालने को घात लगाये हुये थे। फीष्ट ने उत्तर दिया कि पावल कैसरिया में पहरे ४ में रहता है ओर मैं आप वहां शीघ्र जाऊंगा।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons. Dev Prayag. Digitized by eGangotri

५ फिर बोला तुम में से जो सामर्थी लोग हैं सो मेरे संग चलें और जो इस मनुष्य में कुछ दोष होय तो उस पर दोष लगावें ॥

६ और उन के बीच में दस एक दिन रहके वह कैसरिया को गया और दूसरे दिन बिचार आसन ७ पर बैठके पावल को लाने की आज्ञा किई। जब पावल आया तब जो यिहूदी लोग यिरूशलीम से आये थे उन्हों ने आसपास खड़े होके उस पर बहुत बहुत और भारी भारी दोष लगाये ८ जिन का प्रमाण वे नहीं दे सकते थे। परन्तु उस ने उत्तर दिया कि मैं ने न यिहूदियों की व्यवस्था के न मन्दिर के न कैसर के बिरुद्ध कुछ ९ अपराध किया है। तब फीष्ट ने यिहूदियों का मन रखने की इच्छा कर पावल को उत्तर दिया क्या तू यिरूशलीम को जाके वहां मेरे आगे इन बातों के विषय में बिचार किया जायगा। १० पावल ने कहा मैं कैसर के बिचार आसन के आगे खड़ा हूं जहां उचित है कि मेरा बिचार किया जाय. यिहूदियों का जैसा आप भी अच्छी रीति से जानते हैं मैं ने कुछ अपराध ११ नहीं किया है। क्योंकि जो मैं अपराधी हूं और बध के योग्य कुछ किया है तो मैं मृत्यु से छुड़ाया जाना नहीं मांगता हूं परन्तु जिन बातों से ये मुझ पर दोष लगाते हैं यदि उन में से कोई बात नहीं ठहरती है तो कोई मुझे उन्हों के हाथ नहीं सौंप सकता. मैं कैसर को दोहाई १२ देता हूं। तब फीष्ट ने मंत्रियों की सभा के संग बात करके उत्तर दिया क्या तू ने कैसर की दोहाई दिई है. तू कैसर के पास जायगा ॥

१३ जब कितने दिन बीत गये तब अग्रिपा राजा और बर्णीकी फीष्ट को नमस्कार करने को कैस- १४ रिया में आये। और उन के बहुत दिन वहां रहते रहते फीष्ट ने पावल की कथा राजा को सुनाई कि एक मनुष्य है जिसे फीलिक्स बंध में १५ छोड़ गया है। उस पर जब मैं यिरूशलीम में था तब प्रधान याजकों ने और यिहूदियों के प्राचीनों ने नालिश किई और चाहा कि दण्ड १६ की आज्ञा उस पर दिई जाय। परन्तु मैं ने उन को उत्तर दिया रोमियों की यह रीति नहीं है कि जब लों वह जिस पर दोष लगाया जाता है अपने दोषदायकों के आम्ने साम्ने न हो और दोष के विषय में उत्तर देने का अवकाश न पाय तब लों किसी मनुष्य को नाश किये जाने के १७ लिये सौंप देवें। सो जब वे यहां इकट्ठे हुये तब मैं ने कुछ बिलंब न करके अगले दिन बिचार आसन पर बैठके उस मनुष्य को लाने की आज्ञा १८ किई। दोषदायकों ने उस के आसपास खड़े होके जैसे दोष मैं समझता था वैसा कोई दोष १९ नहीं लगाया। परन्तु अपनी पूजा के विषय में और किसी मरे हुये यीशु के विषय में जिसे पावल कहता था कि जीता है वे उस से कितने २० बिबाद करते थे। मुझे इस विषय के बिबाद में संदेह था इस लिये मैं ने कहा क्या तू यिरूश-लीम को जाके वहां इन बातों के विषय में बिचार २१ किया जायगा। परन्तु जब पावल ने दोहाई दे कहा मुझे अगस्त महाराजा से बिचार किये जाने को रखिये तब मैं ने आज्ञा दिई कि जब लों मैं उसे कैसर के पास न भेजूं तब लों उस की रक्षा २२ किई जाय। तब अग्रिपा ने फीष्ट से कहा मैं आप भी उस मनुष्य की सुनने से प्रसन्न होता. उस ने कहा आप कल उस की सुनेंगे ॥

२३ सो दूसरे दिन जब अग्रिपा और बर्णीकी ने बड़ी धूमधाम से आके सहस्रपतियों और नगर के श्रेष्ठ मनुष्यों के संग समाज स्थान में प्रवेश किया और फीष्ट ने आज्ञा किई तब वे पावल २४ को ले आये। और फीष्ट ने कहा हे राजा अग्रिपा और हे सब मनुष्यो जो यहां हमारे संग हो आप लोग इस को देखते हैं जिस के विषय में सारे यिहूदियों ने यिरूशलीम में और यहां भी मुझ से बिन्ती करके पुकारा है कि इस का और जीता २५ रहना उचित नहीं है। परन्तु यह जानके कि उस ने बध के योग्य कुछ नहीं किया है जब कि उस ने आप अगस्त महाराजा की दोहाई दिई २६ मैं ने उसे भेजने को ठहराया। परन्तु मैं ने उस के विषय में कोई निश्चय की बात नहीं पाई है जो मैं महाराजा के पास लिखूं इस लिये मैं उसे आप लोगों के साम्ने और निज करके हे राजा अग्रिपा आप के साम्ने लाया हूं कि बिचार किये २७ जाने के पीछे मुझे कुछ लिखने को मिले। क्योंकि बंधुवे को भेजने में दोष जो उस पर लगाये गये हैं नहीं बताना मुझे असंगत देख पड़ता है ॥

## २६.

अग्रिपा ने पावल से कहा तुझे अपने विषय में बोलने की आज्ञा दिई जाती है। तब पावल हाथ २ बढ़ाके उत्तर देने लगा कि हे राजा अग्रिपा जिन बातों से यिहूदी लोग मुझ पर दोष लगाते हैं उन सब बातों के विषय में मैं अपने को धन्य

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

समझता हूं कि आज आप के आगे उत्तर
३ देऊंगा। निज करके इसी लिये कि आप यिहूदियों के बीच के सब व्यवहारों और बिवादों को बूझते हैं . सो मैं आप से बिन्ती करता हूं
४ धीरज करके मेरी सुन लीजिये। लड़कपन से मेरी जैसी चाल चलन आरंभ से यिरूशलीम में मेरे लोगों के बीच में थी सो सब यिहूदी
५ लोग जानते हैं। वे जो साक्षी देने चाहते तो आदि से मुझे पहचानते हैं कि हमारे धर्म्म के सब से खरे पंथ के अनुसार मैं फरीशी की
६ चाल चला। और अब जो प्रतिज्ञा ईश्वर ने पितरों से किई मैं उसी की आशा के विषय में
७ बिचार किये जाने को खड़ा हूं। जिसे हमारे बारहों कुल रात दिन यत्न से सेवा करते हुए पाने की आशा रखते हैं . इसी आशा के विषय में हे राजा अग्रिपा यिहूदी लोग मुझ पर दोष लगाते हैं॥

८ आप लोगों के यहां यह क्यों बिश्वास के अयोग्य जाना जाता है कि ईश्वर मृतकों को
९ जिलाता। मैं ने तो अपने में समझा कि यीशु नासरी के नाम के बिरुद्ध बहुत कुछ करना
१० उचित है। और मैं ने यिरूशलीम में वही किया भी और प्रधान याजकों से अधिकार पाके पवित्र लोगों में से बहुतों को बन्दीगृहों में मूंद रखा और जब वे घात किये जाते थे तब मैं ने अपनी
११ सम्मति दिई। और समस्त सभा के घरों में मैं बार बार उन्हें ताड़ना देके यीशु की निन्दा करवाता था और उन पर अत्यन्त क्रोध से उन्मत्त होके बाहर के नगरों तक भी सताता
१२ था। इस बीच में जब मैं प्रधान याजकों से अधि-
१३ कार और आज्ञा लेके दमेसक को जाता था। तब हे राजा मार्ग में दो पहर दिन को मैं ने स्वर्ग से सूर्य्य के तेज से अधिक एक ज्योति अपनी और अपने संग जानेहारों की चारों ओर चम-
१४ कती हुए देखी। और जब हम सब भूमि पर गिर पड़े तब मैं ने एक शब्द सुना जो मुझ से बोला और इब्रीय भाषा में कहा हे शावल हे शावल तू मुझे क्यों सताता है . पैनों पर लात
१५ मारना तेरे लिये कठिन है। तब मैं ने कहा हे प्रभु तू कौन है . उस ने कहा मैं यीशु हूं जिसे
१६ तू सताता है। परन्तु उठके अपने पांवों पर खड़ा हो क्योंकि मैं ने तुझे इसी लिये दर्शन दिया है कि उन बातों का जो तू ने देखी हैं और जिन में मैं तुझे दर्शन देऊंगा तुझे सेवक और साक्षी ठहराऊं। और मैं तुझे तेरे लोगों
१७ से और अन्यदेशियों से बचाऊंगा जिन के पास
१८ मैं अब तुझे भेजता हूं। कि तू उन की आंखें खोले इस लिये कि वे अंधियारे से उजियाले की ओर और शैतान के अधिकार से ईश्वर की ओर फिरें जिस्तें पापमोचन और उन लोगों में जो मुझ पर बिश्वास करने से पवित्र किये गये हैं अधिकार पावें॥

१९ सो हे राजा अग्रिपा मैं ने उस स्वर्गीय दर्शन
२० की बात न टाली। परन्तु पहिले दमेसक और यिरूशलीम के निवासियों को तब यिहूदिया के सारे देश में और अन्यदेशियों को पश्चात्ताप करने का और ईश्वर की ओर फिरने का और पश्चात्ताप के योग्य काम करने का उपदेश
२१ दिया। इन बातों के कारण यिहूदी लोग मुझे मन्दिर में पकड़के मार डालने की चेष्टा करते
२२ थे। सो ईश्वर से सहायता पाके मैं छोटे और बड़े को साक्षी देता हुआ आज लों ठहरा हूं और उन बातों को छोड़ कुछ नहीं कहता हूं जो भविष्यद्वक्ताओं ने और मूसा ने भी कहा कि
२३ होनेवाली हैं। अर्थात खीष्ट को दुःख भोगना होगा और वही मृतकों में से पहिले उठके हमारे लोगों और अन्यदेशियों को ज्योति की कथा सुनावेगा॥

२४ जब वह यह उत्तर देता था तब फीष्ट ने बड़े शब्द से कहा हे पावल तू बौड़हा है बहुत बिद्या
२५ तुझे बौड़हा करती है। पर उस ने कहा हे महामहिमन फीष्ट मैं बौड़हा नहीं हूं परन्तु सच्चाई
२६ और बुद्धि की बातें कहता हूं। इन बातों को राजा बूझता है जिस के आगे मैं खोलके बोलता हूं क्योंकि मैं निश्चय जानता हूं कि इन बातों में से कोई बात उस से छिपी नहीं है कि यह तो
२७ कोने में नहीं किया गया है। हे राजा अग्रिपा क्या आप भविष्यद्वक्ताओं का बिश्वास करते हैं . मैं जानता हूं कि आप बिश्वास करते है।
२८ तब अग्रिपा ने पावल से कहा तू थोड़े मुझे
२९ खीष्टियान होने को मनाता है। पावल ने कहा ईश्वर से मेरी प्रार्थना यह है कि क्या थोड़े में क्या बहुत में केवल आप नहीं परन्तु सब लोग भी जो आज मेरी सुनते हैं इन बंधनों को छोड़के ऐसे हो जायें जैसा मैं हूं॥

३० जब उस ने यह कहा तब राजा और अध्यक्ष और बर्णीकी और उन के संग बैठनेहारे उठे।
३१ और अलग जाके आपस में बोले यह मनुष्य

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

बध किये जाने अथवा बांधे जाने के योग्य कुछ ३२ नहीं करता है। तब अग्रिपा ने फोष्ट से कहा जो यह मनुष्य कैसर की दोहाई न दिये होता तो छोड़ा जा सकता ॥

**२७.** जब यह ठहराया गया कि हम जहाज पर इतलिया को जायें तब उन्हों ने पावल को और कितने और बंधुओं को भी यूलिय नाम अगस्त की पलटन के एक शतपति के हाथ सौंप दिया। २ और आद्रामुतिया नगर के एक जहाज पर जो आशिया के तीर पर के स्थानों को जाता था चढ़के हम ने खोल दिया और अरिस्तार्ख नाम थिसलोनिका का एक ३ माकिदोनी हमारे संग था। दूसरे दिन हम ने सीदोन में लगान किया और यूलिय ने पावल के साथ प्रेम से व्यवहार करके उसे मित्रों के ४ पास जाने और पाहुन होने दिया। वहां से खोलके बयार के सन्मुख होने के कारण हम ५ कुप्रस के नीचे से होके चले। और किलिकिया और पंफुलिया के निकट के समुद्र में होके ६ लुकिया देश के मुरा नगर पहुंचे। वहां शतपति ने सिकन्दरिया के एक जहाज को जो इतलिया ७ को जाता था पाके हमें उस पर चढ़ाया। बहुत दिनों में हम धीरे धीरे चलके और बयार जो हमें चलने न देती थी इस लिये कठिनता से कनीद के साम्ने पहुंचके सलमोनो के आग्ने साम्ने क्रीती ८ के नीचे चले। और कठिनता से उस के पास से होते हुए शुभलंगरबारी नाम एक स्थान में पहुंचे जहां से लासेया नगर निकट था॥

९ जब बहुत दिन बीत गये थे और जलयात्रा में जोखिम होती थी क्योंकि उपवास पर्ब्ब भी अब बीत चुका था तब पावल ने उन्हें समझाके १० कहा। हे मनुष्यो मुझे सूझ पड़ता है कि इस जहाज में हानि और बहुत टूटी केवल बोझाई और जहाज की नहीं परन्तु हमारे प्राणों की भी ११ हुआ चाहती है। परन्तु शतपति ने पावल की बातों से अधिक मांझी की और जहाज के स्वामी १२ की मान लिई। और वह लंगरबारी जाड़े का समय काटने को अच्छी न थी इस लिये बहुतेरों ने परामर्श दिया कि वहां से भी खोलके जो किसी रीति से हो सके तो फैनीकी नाम क्रीती की एक लंगरबारी में जो दक्षिण पश्चिम और उत्तर पश्चिम की ओर खुलती है जा रहें और वहां जाड़े का समय काटें॥

१३ जब दक्षिण की बयार मन्द मन्द बहने लगी तब उन्हों ने यह समझके कि हमारा अभिप्राय सुफल हुआ है लंगर उठाया और तीर धरे धरे क्रीती के पास से जाने लगे। १४ परन्तु थोड़ी बेर में क्रीती पर से अति प्रचण्ड एक बयार उठी जो उरकलूदन कहावती है। १५ यह जब जहाज पर लगी और वह बयार के साम्ने ठहर न सका तब हम ने उसे जाने दिया और उड़ाये हुए चले गये। १६ तब क्लौदा नाम एक छोटे टापू के नीचे से जाके हम कठिनता से डिंगी को धर सके। १७ उसे उठाके उन्हों ने अनेक उपाय करके जहाज को नीचे से बांधा और सुर्त्ती नाम चड़ पर टिक जाने के भय से मस्तूल गिराके यूंहीं उड़ाये जाते थे। १८ तब निपट बड़ी आंधी हम पर चलती थी इस लिये उन्हों ने दूसरे दिन कुछ बोझाई फेंक दिई। १९ और तीसरे दिन हम ने अपने हाथों से जहाज की सामग्री फेंक दिई। २० और जब बहुत दिनों तक न सूर्य्य न तारे दिखाई दिये और बड़ी आंधी चलती रही अन्त में हमारे बचने की सारी आशा जाती रही॥

२१ जब वे बहुत उपवास कर चुके तब पावल ने उन के बीच में खड़ा होके कहा हे मनुष्यो उचित था कि तुम मेरी बात मानते और क्रीती से न खोलते न यह हानि और टूटी उठाते। २२ पर अब मैं तुम से बिन्ती करता हूं कि ढाढ़स बांधो क्योंकि तुम्हों में से किसी के प्राण का नाश न होगा केवल जहाज का। २३ क्योंकि ईश्वर जिस का मैं हूं और जिस की सेवा करता हूं उस का एक दूत इसी रात मेरे निकट खड़ा हुआ। २४ और कहा हे पावल मत डर तुझे कैसर के आगे खड़ा होना अवश्य है और देख ईश्वर ने सभों को जो तेरे संग जलयात्रा करते हैं तुझे दिया है। २५ इस लिये हे मनुष्यो ढाढ़स बांधो क्योंकि मैं ईश्वर का बिश्वास करता हूं कि जिस रीति से मुझे कहा गया है उसी रीति से होगा। २६ परन्तु हमें किसी टापू पर पड़ना होगा॥

२७ जब चौदहवीं रात पहुंची ज्योंहि हम आद्रिया समुद्र में इधर उधर उड़ाये जाते थे त्योंही आधी रात के निकट मल्लाहों ने जाना कि हम किसी देश के समीप पहुंचते हैं। २८ और थाह लेके उन्हों ने बीस पुरसे पाये और थोड़ा आगे बढ़के फिर थाह लेके पंद्रह पुरसे पाये।

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

२९ तब पत्थरैले स्थानों पर टिक जाने के डर से उन्हों ने जहाज की पिछाड़ी से चार लंगर डाले ३० और भोर का होना मनाते रहे। परन्तु जब मल्लाह लोग जहाज पर से भागने चाहते थे और गलही से लंगर डालने के बहाना से डिंगी ३१ समुद्र में उतार दिई। तब पावल ने शतपति से और योद्धाओं से कहा जो ये लोग जहाज पर ३२ न रहें तो तुम नहीं बच सकते हो। तब योद्धाओं ने डंगी के रस्से काटके उसे गिरा दिया॥

३३ जब भोर होने पर थी तब पावल ने यह कहके सभों से भोजन करने की बिन्ती किई कि आज चौदह दिन हुए कि तुम लोग आस देखते हुए उपवासी रहते हो और कुछ भोजन न ३४ किया है। इस लिये मैं तुम से बिन्ती करता हूं कि भोजन करो जिस से तुम्हारा बचाव होगा क्योंकि तुम में से किसी के सिर से एक बाल न ३५ गिरेगा। और यह बातें कहके औ रोटी लेके उस ने सभों के साम्ने ईश्वर का धन्य माना ३६ और तोड़के खाने लगा। तब उन सभों ने भी ३७ ढाढ़स बांधके भोजन किया। हम सब जो ३८ जहाज पर थे दो सौ छिहत्तर जन थे। भोजन से तृप्त होके उन्हों ने गेहूं को समुद्र में फेंकके जहाज को हलका किया॥

३९ जब बिहान हुआ तब वे उस देश को नहीं चीन्हते थे परन्तु किसी खाल को देखा जिस का चौरस तीर था और बिचार किया कि जो ४० हो सके तो इसी पर जहाज को टिकावें। तब उन्हों ने लंगरों को काटके समुद्र में छोड़ दिया और उसी समय पतवारों के बंधन खोल दिये और बयार के सन्मुख पाल चढ़ाके तीर की ४१ ओर चले। परन्तु दो समुद्रों के संगम के स्थान में पड़के उन्हों ने जहाज को टिकाया और गलही तो गड़ गई और हिल न सकी परन्तु ४२ पिछाड़ी लहरों की बरियाई से टूट गई। तब योद्धाओं को यह परामर्श था कि बंधुओं को मार डालें ऐसा न हो कि कोई पैरके निकल ४३ भागे। परन्तु शतपति ने पावल को बचाने की इच्छा से उन्हें उस मत से रोका और जो पैर सकते थे उन्हें आज्ञा दिई कि पहिले कूदके तीर ४४ पर निकल चलें। और दूसरों को कि कोई पटरों पर और कोई जहाज में की बस्तुओं पर निकल जायें. इस रीति से सब कोई तीर पर बच निकले॥

२८. जब वे बच गये तब जाना कि यह टापू मलिता कहावता २ है। और उन जंगली लोगों ने हमों से अनोखा प्रेम किया क्योंकि मेंह के कारण जो पड़ता था और जाड़े के कारण उन्हों ने आग सुलगाके हम सभों को ग्रहण किया॥

३ जब पावल ने बहुत सी लकड़ी बटोरके आग पर रखी तब एक सांप ने आंच से निकलके उस ४ का हाथ धर लिया। और जब उन जंगलियों ने सांप को उस के हाथ में लटकते हुए देखा तब आपस में कहा निश्चय यह मनुष्य हत्यारा है जिसे यद्यपि समुद्र से बच गया तौभी दण्ड- ५ दायक ने जीते रहने नहीं दिया है। तब उस ने सांप को आग में झटक दिया और कुछ ६ दुःख न पाया। पर वे बाट देखते थे कि वह सूज जायगा अथवा अचांचक मरके गिर पड़ेगा परन्तु जब वे बड़ी बेर लों बाट देखते रहे और देखा कि उस का कुछ नहीं बिगड़ता है तब और हो बिचार कर कहा यह तो देवता है॥

७ उस स्थान के आसपास पबलिय नाम उस टापू के प्रधान को भूमि थी. उस ने हमें ग्रहण करके तीन दिन प्रीतिभाव से पहुनई किई। ८ पबलिय का पिता ज्वर से और आंवलोहू से रोगी पड़ा था सो पावल ने उस पास घर में प्रवेश करके प्रार्थना किई और उस पर हाथ ९ रखके उसे चंगा किया। जब यह हुआ था तब दूसरे लोग भी जो उस टापू में रोगी थे आके १० चंगे किये गये। और उन्हों ने हम लोगों का बहुत आदर किया और जब हम खोलने पर थे तब जो कुछ आवश्यक था सो दे दिया॥

११ तीन मास के पीछे हम लोग सिकन्दरिया के एक जहाज पर जिस ने उस टापू में जाड़े का समय काटा था जिस का चिन्ह दियस्कूरे १२ था चल निकले। सुराकूस नगर में लगान करके १३ हम तीन दिन रहे। वहां से हम घूमके रीगिया नगर पहुंचे और एक दिन के पीछे दक्षिण की बयार जो उठी तो दूसरे दिन पुतियली नगर में १४ आये। वहां भाइयों को पाके हम उन के यहां सात दिन रहने को बुलाये गये और इस रीतिसे १५ रोम को चले। वहां से भाई लोग हमारा समा- चार सुनके अप्पियचौक और तीन सराय लों हम से मिलने को निकल आये जिन्हें देखके पावल ने ईश्वर का धन्य मानके ढाढ़स बांधा॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

१६ जब हम रोम में पहुंचे तब शतपति ने बंधुवों को सेनापति के हाथ सोंप दिया परन्तु पावल को एक योद्धा के संग जो उस की रक्षा करता था अकेला रहने की आज्ञा हुई। १७ तीन दिन के पीछे पावल ने यिहूदियों के बड़े बड़े लोगों को इकट्ठे बुलाया और जब वे इकट्ठे हुए तब उन से कहा हे भाइयो मैं ने हमारे लोगों के अथवा पितरों के व्यवहारों के विरुद्ध कुछ नहीं किया था तौभी बंधुआ होके यिरूशलीम से रोमियों के हाथ में सोंपा गया। १८ उन्हों ने मुझे जांचके छोड़ देने चाहा क्योंकि मुझ में बध के योग्य कोई दोष न था। १९ परन्तु जब यिहूदी लोग इस के बिरुद्ध बोलने लगे तब मुझे कैसर की दोहाई देना अवश्य हुआ पर यह नहीं कि मुझे अपने लोगों पर कोई दोष लगाना है। २० इस कारण से मैं ने आप लोगों को बुलाया कि आप लोगों को देखके बात करूं क्योंकि इस्रायेल की आशा के लिये मैं इस जंजीर से बंधा हुआ हूं। २१ तब वे उस से बोले न हमों ने आप के विषय में यिहूदिया से चिट्ठियां पाईं न भाइयों में से किसी ने आके आप के विषय में बुरा कुछ बताया अथवा कहा। २२ परन्तु आप का मत क्या है सो हम आप से सुना चाहते हैं क्योंकि इस पंथ के विषय में हम जानते हैं कि सर्व्वत्र उस के विरुद्ध में बातें किई जाती हैं। २३ सो उन्हों ने उस को एक दिन ठहराया और बहुत लोग बासे पर उस पास आये जिन से वह ईश्वर के राज्य की साक्षी देता हुआ और यीशु के विषय में की बातें उन्हें मूसा की व्यवस्था से और भविष्यद्वक्ताओं के पुस्तक से भी समझाता हुआ भोर से सांझ लों चर्चा करता रहा। २४ तब कितनों ने उन बातों को मान लिया और कितनों ने प्रतीति न किई। २५ सो वे आपस में एक मत न होके जब पावल ने उन से एक बात कही थी तब बिदा हुए कि पवित्र आत्मा ने हमारे पितरों से यिशैयाह भविष्यद्वक्ता के द्वारा से अच्छा कहा। २६ कि इन लोगों के पास जाके कह तुम सुनते हुए सुनोगे परन्तु नहीं बूझोगे और देखते हुए देखोगे पर तुम्हें न सूझेगा। २७ क्योंकि इन लोगों का मन मोटा हो गया है और वे कानों से ऊंचा सुनते हैं और अपने नेत्र मूंद लिये हैं ऐसा न हो कि वे कभी नेत्रों से देखें और कानों से सुनें और मन से समझें और फिर जावें और मैं उन्हें चंगा करूं। २८ सो तुम जानो कि ईश्वर के त्राण की कथा अन्यदेशियों के पास भेजी गई है और वे सुनेंगे। २९ जब वह यह बातें कह चुका तब यिहूदी लोग आपस में बहुत बिबाद करते हुए चले गये॥

३० और पावल ने दो बरस भर अपने भाड़े के घर में रहके सभों को जो उस पास आते थे ग्रहण किया। ३१ और बिना रोक टोक बड़े साहस से ईश्वर के राज्य की कथा सुनाता और प्रभु यीशु ख्रीष्ट के विषय में की बातें सिखाता रहा॥

# रोमियों को पावल प्रेरित की पत्री।

**१. पावल** जो यीशु ख्रीष्ट का दास और बुलाया हुआ प्रेरित और ईश्वर के सुसमाचार के लिये अलग किया गया है। २ वह सुसमाचार जिस की प्रतिज्ञा उस ने अपने भविष्यद्वक्ताओं के द्वारा धर्म्मपुस्तक में आगे से किई थी। ३ अर्थात उस के पुत्र हमारे प्रभु यीशु ख्रीष्ट के विषय में का सुसमाचार जो शरीर के भाव से दाऊद के बंश में से उत्पन्न हुआ। ४ और पवित्रता के आत्मा के भाव से मृतकों के जी उठने से पराक्रम सहित ईश्वर का पुत्र ठहराया गया। ५ जिस से हम ने अनुग्रह औ प्रेरिताई पाई है कि उस के नाम के कारण सब देशों के लोग बिश्वास से आज्ञाकारी हो जायें। ६ जिन्हों में तुम भी यीशु ख्रीष्ट के बुलाये हुए हो। ७ रोम के उन सब निवासियों को जो ईश्वर के प्यारे और बुलाये हुए पवित्र लोग हैं. तुम्हें हमारे पिता ईश्वर और प्रभु यीशु ख्रीष्ट से अनुग्रह और शांति मिले॥


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

८ पहिले मैं यीशु ख्रीष्ट के द्वारा से तुम सभों के लिये अपने ईश्वर का धन्य मानता हूं कि तुम्हारे बिश्वास का चर्चा सारे जगत में किया ९ जाता है। क्योंकि ईश्वर जिस की सेवा मैं अपने मन से उस के पुत्र के सुसमाचार में करता हूं मेरा साक्षी है कि मैं तुम्हें कैसे १० निरन्तर स्मरण करता हूं। और नित्य अपनी प्रार्थनाओं में बिन्ती करता हूं कि किसी रीति से अब भी तुम्हारे पास जाने को मेरी यात्रा ११ ईश्वर की इच्छा से सुफल होय। क्योंकि मैं तुम्हें देखने की लालसा करता हूं कि मैं कोई आत्मिक बरदान तुम्हारे संग बांट लेऊं जिस्तें १२ तुम स्थिर किये जावो। अर्थात कि मैं तुम्हों में अपने अपने परस्पर बिश्वास के द्वारा से १३ तुम्हारे संग शांति पाऊं। परन्तु हे भाइयो मैं नहीं चाहता हूं कि तुम इस से अनजान रहो कि मैं ने बहुत बार तुम्हारे पास जाने का बिचार किया जिस्तें जैसा दूसरे अन्यदेशियों में तैसा तुम्हों में भी मेरा कुछ फल होवे परन्तु अब लों मैं रोका रहा॥

१४ मैं यूनानियों औ अन्यभाषियों का और १५ बुद्धिमानों औ निर्बुद्धियों का ऋणी हूं। यूं मैं तुम्हें भी जो रोम में रहते हो सुसमाचार १६ सुनाने को तैयार हूं। क्योंकि मैं ख्रीष्ट के सुसमाचार से नहीं लजाता हूं इस लिये कि हर एक बिश्वास करनेहारे के लिये पहिले यिहूदी फिर यूनानी के लिये वह त्राण के १७ निमित्त ईश्वर का सामर्थ्य है। क्योंकि उस में ईश्वर का धर्म्म बिश्वास से बिश्वास के लिये प्रगट किया जाता है जैसा लिखा है कि बिश्वास से धर्म्मी जन जीयेगा॥

१८ जो मनुष्य सच्चाई को अधर्म्म से रोकते हैं उन की सारी अभक्ति और अधर्म्म पर ईश्वर १९ का क्रोध स्वर्ग से प्रगट किया जाता है। इस कारण कि ईश्वर के विषय का ज्ञान उन में प्रगट है क्योंकि ईश्वर ने उन पर प्रगट किया। २० क्योंकि जगत की सृष्टि से उस के अदृश्य गुण अर्थात उस के सनातन सामर्थ्य और ईश्वरत्व देखे जाते हैं क्योंकि वे उस के कार्य्यों से पहचाने २१ जाते हैं यहां लों कि वे मनुष्य निरुत्तर हैं। इस कारण कि उन्होंने ईश्वर को जानके न ईश्वर के योग्य गुणानुबाद किया न धन्य माना परन्तु अनर्थक बाद बिचार करने लगे और उन २२ का निर्बुद्धि मन अंधियारा हो गया। वे अपने को ज्ञानी कहके मूर्ख बन गये। और २३ अबिनाशी ईश्वर की महिमा को नाशमान मनुष्य और पंछियों और चौपायों और रेंगनेहारे जन्तुओं की मूर्ति की समानता से बदल डाला॥

२४ इस कारण ईश्वर ने उन्हें उन के मन के अभिलाषों के अनुसार अशुद्धता के लिये त्याग दिया कि वे आपस में अपने शरीरों का अनादर करें। २५ जिन्होंने ईश्वर की सच्चाई को झूठ से बदल डाला और सृष्टि की पूजा और सेवा सृजनहार की पूजा और सेवा से अधिक किई जो सर्बदा धन्य है. आमीन। २६ इस हेतु से ईश्वर ने उन्हें नीच कामनाओं के बश में त्याग दिया कि उन की स्त्रियों ने भी स्वाभाविक ब्यवहार को उस से जो स्वभाव के बिरुद्ध है बदल डाला। २७ वैसे ही पुरुष भी स्त्री के संग स्वाभाविक ब्यवहार छोड़के अपनी कामुकता से एक दूसरे को और जलने लगे और पुरुषों के साथ पुरुष निर्लज्ज कर्म्म करते थे और अपने भ्रम का फल जो उचित था अपने में भोगते थे। २८ और ईश्वर को चित्त में रखना जब कि उन्हें अच्छा न लगा इस लिये ईश्वर ने उन्हें निकृष्ट मन के बश में त्याग दिया कि वे अनुचित कर्म्म करें। २९ और सारे अधर्म्म औ ब्यभिचार औ दुष्टता औ लोभ औ बुराई से भरे हुए और डाह औ नरहिंसा औ बैर औ छल औ दुर्भाव से भरपूर हों। ३० और फुसफुसिये अपवादी ईश्वरद्रोही निन्दक अभिमानी दंभी बुरी बातों के बनानेहारे माता पिता की आज्ञा लंघन करनेहारे। ३१ निर्बुद्धि झूठे मयारहित क्षमारहित औ निर्दय होवें। ३२ जो ईश्वर की विधि जानते हैं कि ऐसे ऐसे काम करनेहारे मृत्यु के योग्य हैं तौभी न केवल उन कामों को करते हैं परन्तु करनेहारों से प्रसन्न भी होते हैं॥

## २. सो

हे मनुष्य तू कोई हो जो दूसरों का बिचार करता हो तू निरुत्तर है जिस बात में तू दूसरे का बिचार करता है उसी बात में अपने को दोषी ठहराता है क्योंकि तू जो बिचार करता है आप ही वे ही काम करता है। २ पर हम जानते हैं कि ऐसे ऐसे काम करनेहारों पर ईश्वर की दंड की आज्ञा यथार्थ है। ३ और हे मनुष्य जो ऐसे ऐसे काम करनेहारों का बिचार करता और आप

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

ही वे ही काम करता है क्या तू यही समझता कि मैं ता ईश्वर की दण्ड की आज्ञा से बचूंगा । ४ अथवा क्या तू उस की कृपा औ सहनशीलता औ धीरज के धन को तुच्छ जानता है और यह नहीं बूझता है कि ईश्वर की कृपा तुझे ५ पश्चात्ताप करने को सिखाती है । परन्तु अपनी कठोरता और निःपश्चात्तापी मन के हेतु से अपने लिये क्रोध के दिन लों हां ईश्वर के यथार्थ बिचार के प्रगट होने के दिन लों ६ क्रोध का संचय करता है । वह हर एक मनुष्य ७ को उस के कर्म्मों के अनुसार फल देगा । जो सुकर्म्म में स्थिर रहने से महिमा और आदर और अमरता ढूंढ़ते हैं उन्हें वह अनन्त जीवन ८ देगा । परन्तु जो बिबादी हैं और सत्य को नहीं मानते पर अधर्म्म को मानते हैं उन पर ९ कोप औ क्रोध पड़ेगा । हर एक मनुष्य के प्राण पर जो बुरा करता है क्लेश और संकट १० पड़ेगा पहिले यिहूदी फिर यूनानी के । पर हर एक को जो भला करता है महिमा और आदर और कल्याण होगा पहिले यिहूदी फिर ११ यूनानी को । क्योंकि ईश्वर के यहां पक्षपात नहीं है ॥

१२ क्योंकि जितने लोगों ने बिना व्यवस्था पाप किया है सो बिना व्यवस्था नाश भी होंगे और जितने लोगों ने व्यवस्था पाके पाप किया है सो व्यवस्था के द्वारा से दण्ड के योग्य ठह- १३ राये जायेंगे । क्योंकि व्यवस्था के सुननेहारे ईश्वर के यहां धर्म्मी नहीं हैं परन्तु व्यवस्था १४ पर चलनेहारे धर्म्मी ठहराये जायेंगे । फिर जब अन्यदेशी लोग जिन के पास व्यवस्था नहीं है स्वभाव से व्यवस्था की बातों पर चलते हैं तब यद्यपि व्यवस्था उन के पास नहीं है तौभी १५ वे अपने लिये आप ही व्यवस्था हैं । वे व्यवस्था का कार्य्य अपने अपने हृदय में लिखा हुआ दिखाते हैं और उन का मन भी साक्षी देता है और उन की चिन्ताएं परस्पर दोष लगातीं १६ अथवा दोष का उत्तर देती हैं । यह उस दिन होगा जिस दिन ईश्वर मेरे सुसमाचार के अनुसार यीशु खीष्ट के द्वारा से मनुष्यों की गुप्त बातों का बिचार करेगा ॥

१७ देख तू यिहूदी कहावता है और व्यवस्था पर भरोसा रखता है और ईश्वर के विषय में १८ घमण्ड करता है । और उस की इच्छा को जानता है और व्यवस्था की शिक्षा पाके बिशेष्य बातों को परखता है । और अपने पर भरोसा १९ रखता है कि मैं अंधों का अगुवा और अंधकार में रहनेहारों का प्रकाश । और निर्बुद्धियों का २० शिक्षक और बालकों का उपदेशक हूं और ज्ञान और सच्चाई का रूप मुझे व्यवस्था में मिला है । सो क्या तू जो दूसरे को सिखाता है २१ अपने को नहीं सिखाता है . क्या तू जो चोरी न करने का उपदेश देता है आप ही चोरी करता है । क्या तू जो परस्त्रीगमन न करने को कहता २२ है आप ही परस्त्रीगमन करता है . क्या तू जो मूरतों से घिन करता है पवित्र वस्तु चुराता है । क्या तू जो व्यवस्था के विषय में घमण्ड २३ करता है व्यवस्था को लंघन करने से ईश्वर का अनादर करता है । क्योंकि जैसा लिखा है २४ तैसा ईश्वर का नाम तुम्हारे कारण अन्यदेशियों में निन्दित होता है ॥

जो तू व्यवस्था पर चले तो खतने से लाभ २५ है परन्तु जो तू व्यवस्था को लंघन किया करे तो तेरा खतना अखतना हो गया है । सो यदि २६ खतनाहीन मनुष्य व्यवस्था की विधियों का पालन करे तो क्या उस का अखतना खतना न गिना जायगा । और जो मनुष्य प्रकृति से खतना २७ हीन होके व्यवस्था को पूरी करे सो क्या तुझे जो लेख और खतना पाके व्यवस्था को लंघन किया करता है दोषी न ठहरावेगा । क्योंकि २८ जो प्रगट में यिहूदी है सो यिहूदी नहीं और खतना जो प्रगट में अर्थात देह में है सो खतना नहीं । परन्तु यिहूदी वह है जो गुप्त में २९ यिहूदी है और मनका खतना जो लेख से नहीं पर आत्मा में है सोई खतना है . ऐसे यिहूदी की प्रशंसा मनुष्यों की नहीं पर ईश्वर की ओर से है ॥

**३. तो** यिहूदी की क्या श्रेष्ठता हुई अथवा खतने का क्या लाभ हुआ । सब प्रकार से बहुत कुछ . पहिले यह २ कि ईश्वर की बाणियां उन के हाथ सोंपी गईं । जो कितनों ने बिश्वास न किया तो क्या हुआ ३ क्या उन का अबिश्वास ईश्वर के बिश्वास को व्यर्थ ठहरावेगा । ऐसा न हो . ईश्वर सच्चा पर ४ हर एक मनुष्य झूठा होय जैसा लिखा है कि जिस्तें तू अपनी बातों में निर्दोष ठहराया जाय और तेरा बिचार किये जाने में तू जय पावे ॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

५ परन्तु यदि हमारा अधर्म्म ईश्वर के धर्म्म पर प्रमाण देता है तो हम क्या कहें . क्या ईश्वर जो क्रोध करता है अन्यायी है . इस को मैं ६ मनुष्य की रीति पर कहता हूं। ऐसा न हो . नहीं तो ईश्वर क्योंकर जगत का बिचार ७ करेगा। परन्तु यदि ईश्वर की सच्चाई उस की महिमा के लिये मेरी भुठाई के हेतु से अधिक करके प्रगट हुई तो मैं क्यों अब भी पापी की ८ नाईं दण्ड के योग्य ठहराया जाता हूं। तो क्या यह भी न कहा जाय जैसा हमारी निन्दा किई जाती है और जैसा कितने लोग बोलते कि हम कहते हैं कि आओ हम बुराई करें जिस्तें भलाई निकले . ऐसों पर दण्ड की आज्ञा यथार्थ है॥

९ तो क्या . क्या हम उन से अच्छे हैं . कभी नहीं क्योंकि हम प्रमाण दे चुके हैं कि यिहूदी और यूनानी भी सब पाप के बश में हैं। १० जैसा लिखा है कि कोई धर्म्मी जन नहीं ११ है एक भी नहीं। कोई बूझनेहारा नहीं कोई १२ ईश्वर का ढूंढ़नेहारा नहीं। सब लोग भटक गये हैं वे सब एक संग निकम्मे हुए हैं कोई १३ भलाई करनेहारा नहीं एक भी नहीं है। उन का गला खुली हुई कबर है उन्हों ने अपनी जीभों से छल किया है सांपों का बिष उन के होंठों के १४ नीचे है। और उन का मुंह स्राप औ कड़वा- १५ हट से भरा है। उन के पांव लोहू बहाने को १६ फुर्त्तीले हैं। उन के मार्गों में नाश और क्लेश १७ है। और उन्हों ने कुशल का मार्ग नहीं जाना १८ है। उन के नेत्रों के आगे ईश्वर का कुछ भय नहीं है॥

१९ हम जानते हैं कि व्यवस्था जो कुछ कहती है सो उन के लिये कहती है जो व्यबस्था के अधीन हैं इस लिये कि हर एक मुंह बन्द किया जाय और सारा संसार ईश्वर के आगे दण्ड के २० योग्य ठहरे। इस कारण कि व्यवस्था के कर्म्मों से कोई प्राणी उस के आगे धर्म्मी नहीं ठहराया जायगा क्योंकि व्यबस्था के द्वारा पाप की पह-चान होती है॥

२१ पर अब व्यवस्था से न्यारे ईश्वर का धर्म्म प्रगट हुआ है जिस पर व्यवस्था और भविष्य- २२ द्वक्ता लोग साक्षी देते हैं। और यह ईश्वर का धर्म्म यीशु खीष्ट पर बिश्वास करने से सभों के लिये और सभों पर है जो बिश्वास करते हैं २३ क्योंकि कुछ भेद नहीं है। क्योंकि सभों ने पाप किया है और ईश्वर की प्रशंसा योग्य नहीं होते हैं। पर उस के अनुग्रह से उस उद्धार के २४ द्वारा जो खीष्ट यीशु से है सेंतमेंत धर्म्मी ठह-राये जाते हैं। उस को ईश्वर ने प्रायश्चित्त २५ स्थापन किया कि बिश्वास के द्वारा उस के लोहू से प्रायश्चित्त होवे जिस्तें आगे किये हुए पापों से ईश्वर की सहनशीलता से आनाकानी जो किई गई तिस के कारण वह अपना धर्म्म प्रगट करे। हां इस बर्त्तमान समय में अपना २६ धर्म्म प्रगट करे यहां लों कि यीशु के बिश्वास के अवलंबी को धर्म्मी ठहराने में भी धर्म्मी ठहरे॥

तो वह घमण्ड करना कहां रहा . वह बर्ज्जित २७ हुआ . कौन व्यवस्था के द्वारा से . क्या कर्म्मों की . नहीं परन्तु बिश्वास की व्यवस्था के द्वारा से। इस लिये हम यह सिद्धान्त करते हैं २८ कि बिना व्यवस्था के कर्म्मों से मनुष्य बिश्वास से धर्म्मी ठहराया जाता है। क्या ईश्वर केवल २९ यिहूदियों का ईश्वर है . क्या अन्यदेशियों का नहीं . हां अन्यदेशियों का भी है। क्योंकि एक ३० ही ईश्वर है जो खतना किये हुओं को बिश्वास से और खतनाहीनों को बिश्वास के द्वारा से धर्म्मी ठहरावेगा। तो क्या हम बिश्वास के ३१ द्वारा व्यवस्था को व्यर्थ ठहराते हैं . ऐसा न हो परन्तु व्यवस्था को स्थापन करते हैं॥

## ४. तो

हम क्या कहें कि हमारे पिता इब्राहीम ने शरीर के अनुसार पाया है। यदि इब्राहीम कर्म्मों के हेतु से धर्म्मी २ ठहराया गया तो उसे बड़ाई करने की जगह है। परन्तु ईश्वर के आगे नहीं है क्योंकि धर्म्म- ३ पुस्तक क्या कहता है . इब्राहीम ने ईश्वर का बिश्वास किया और यह उस के लिये धर्म्म गिना गया। अब कार्य्य करनेहारे को मजूरी ४ देना अनुग्रह की बात नहीं परन्तु ऋण की बात गिना जाता है। परन्तु जो कार्य्य नहीं ५ करता पर भक्तिहीन के धर्म्मी ठहरानेहारे पर बिश्वास करता है उस के लिये उस का बिश्वास धर्म्म गिना जाता है। जैसा दाऊद भी उस ६ मनुष्य की धन्यता जिस को ईश्वर बिना कर्म्मों से धर्म्मी ठहरावे बताता है। कि धन्य ७ वे जिन के कुकर्म्म क्षमा किये गये और जिन के पाप ढांपे गये। धन्य वह मनुष्य जिसे परमे- ८ श्वर पापी न गिने॥

तो यह धन्यता क्या खतना किये हुए लोगों ९

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

ही के लिये है अथवा खतनाहीन लोगों के लिये भी है . क्योंकि हम कहते हैं कि इब्राहीम १० के लिये बिश्वास धर्म्म गिना गया । तो वह क्योंकर उस के लिये गिना गया . जब वह खतना किया हुआ था अथवा जब खतनाहीन था जब . खतना किया हुआ था सो नहीं परन्तु ११ जब खतनाहीन था । और उस ने खतने का चिन्ह पाया कि जो बिश्वास उस ने खतनाहीन दशा में किया था उस बिश्वास के धर्म्म की छाप होवे जिस्तें जो लोग खतनाहीन दशा में बिश्वास करते हैं वह उन सभों का पिता होय १२ कि वे भी धर्म्मी ठहराये जायें । और जो लोग न केवल खतना किये हुए हैं परन्तु हमारे पिता इब्राहीम के उस बिश्वास की लीक पर चलनेहारे भी हैं जो उस ने खतनाहीन दशा में किया था उन लोगों के लिये खतना किये हुओं का पिता ठहरे ॥

१३ क्योंकि यह प्रतिज्ञा कि इब्राहीम जगत का अधिकारी होगा न उस को न उस के बंश को व्यवस्था के द्वारा से मिली परन्तु बिश्वास के १४ धर्म्म के द्वारा से । क्योंकि यदि व्यवस्था के अवलंबी अधिकारी हैं तो बिश्वास व्यर्थ और १५ प्रतिज्ञा निष्फल ठहराई गई है । व्यवस्था तो क्रोध जन्माती है क्योंकि जहां व्यवस्था नहीं १६ है तहां उल्लंघन भी नहीं । इस कारण प्रतिज्ञा बिश्वास से हुई कि अनुग्रह की रीति पर होय इस लिये कि सारे बंश के लिये दृढ़ होय केवल उन के लिये नहीं जो व्यवस्था के अवलंबी हैं परन्तु उन के लिये भी जो इब्राहीम के से बिश्वास के १७ अवलंबी हैं । वह तो उस के आगे जिस का उस ने बिश्वास किया अर्थात ईश्वर के आगे जो मृतकों को जिलाता है और जो बातें नहीं हैं उन का नाम ऐसा लेता कि जैसा वे हैं हम सभों का पिता है जैसा लिखा है कि मैं ने तुझे बहुत देशों के लोगों का पिता ठहराया है ॥

१८ उस ने जहां आशा न देख पड़ती थी तहां आशा रखके बिश्वास किया इस लिये कि जो कहा गया था कि तेरा बंश इस रीति से होगा उस के अनुसार वह बहुत देशों के लोगों का १९ पिता होय । और बिश्वास में दुर्ब्बल न होके उस ने यद्यपि सौ एक बरस का था तौभी न अपने शरीर को जो अब मृतक सा हुआ था और न सारः के गर्भ की मृतक की सी दशा २० को सोचा । उस ने ईश्वर की प्रतिज्ञा पर अबिश्वास से संदेह किया सो नहीं परन्तु बिश्वास में दृढ़ होके ईश्वर की महिमा प्रगट किई । २१ और निश्चय जाना कि जिस बात की उस ने प्रतिज्ञा किई है उसे करने को भी सामर्थी है । २२ इस हेतु से यह उस के लिये धर्म्म गिना गया ॥

२३ पर न केवल उस के कारण लिखा गया कि २४ उस के लिये गिना गया । परन्तु हमारे कारण भी जिन के लिये गिना जायगा अर्थात हमारे कारण जो उस पर बिश्वास करते हैं जिस ने २५ हमारे प्रभु यीशु को मृतकों में से उठाया । जो हमारे अपराधों के लिये पकड़वाया गया और हमारे धर्म्मी ठहराये जाने के लिये उठाया गया ॥

## ५.

सो जब कि हम बिश्वास से धर्म्मी ठहराये गये हैं तो हमारे प्रभु यीशु खीष्ट के द्वारा हमें ईश्वर से मिलाप है । २ और भी उस के द्वारा हम ने इस अनुग्रह में जिस में स्थिर हैं बिश्वास से पहुंचने का अधिकार पाया है और ईश्वर की महिमा की आशा के विषय में बड़ाई करते हैं । ३ और केवल यह नहीं परन्तु हम क्लेशों के विषय में भी बड़ाई करते हैं क्योंकि जानते हैं कि क्लेश से धीरज । ४ और धीरज से खरा निकलना और खरे निक- ५ लने से आशा उत्पन्न होती है । और आशा लज्जित नहीं करती है क्योंकि पवित्र आत्मा के द्वारा से जो हमें दिया गया ईश्वर का प्रेम ६ हमारे मन में उंडेला गया है । क्योंकि जब हम निर्ब्बल हो रहे थे तब ही खीष्ट समय पर भक्ति- ७ हीनों के लिये मरा । धर्म्मी जन के लिये कोई मरे यह दुर्लभ है पर हां भले मनुष्य के लिये ८ क्या जाने किसी को मरने का भी साहस होय । परन्तु ईश्वर हमारी ओर अपने प्रेम का माहात्म्य यूं दिखाता है कि जब हम पापी ९ रहे थे तब ही खीष्ट हमारे लिये मरा । सो जब कि हम अब उस के लोहू के गुण से धर्म्मी ठहराये गये हैं तो बहुत अधिक करके हम उस १० के द्वारा क्रोध से बचेंगे । क्योंकि यदि हम जब शत्रु थे तब ईश्वर से उस के पुत्र की मृत्यु के द्वारा से मिलाये गये हैं तो बहुत अधिक करके हम मिलाये जाके उस के जीवन के द्वारा त्राण ११ पावेंगे । और केवल यह नहीं परन्तु हम अपने प्रभु यीशु खीष्ट के द्वारा से जिस के द्वारा हम ने अब मिलाप पाया है ईश्वर के विषय में भी बड़ाई करते हैं ॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


१२ इस लिये यह ऐसा है जैसा एक मनुष्य के द्वारा से पाप जगत में आया और पाप के द्वारा मृत्यु आई और इस रीति से मृत्यु सब मनुष्यों १३ पर बीती क्योंकि सभों ने पाप किया। क्योंकि व्यवस्था लों पाप जगत में था पर जहां व्यवस्था १४ नहीं है तहां पाप नहीं गिना जाता। तौभी आदम से मूसा लों मृत्यु ने उन लोगों पर भी राज्य किया जिन्हों ने आदम के अपराध के समान पाप नहीं किया था. यह आदम उस १५ आनेवाले का चिन्ह है। परन्तु जैसा यह अपराध है तैसा वह बरदान भी है सो नहीं क्योंकि यदि एक मनुष्य के अपराध से बहुत लोग मूए तो बहुत अधिक करके ईश्वर का अनुग्रह और वह दान एक मनुष्य के अर्थात यीशु ख्रीष्ट के अनुग्रह से बहुत लोगों पर अधिकाई से हुआ। १६ और जैसा वह दण्ड जो एक के द्वारा से हुआ जिस ने पाप किया तैसा यह दान नहीं है क्योंकि निर्णय से एक अपराध के कारण दण्ड की आज्ञा हुई परन्तु बरदान से बहुत अपराधों १७ से निर्दोष ठहराये जाने का फल हुआ। क्योंकि यदि एक मनुष्य के अपराध से मृत्यु ने उस एक के द्वारा से राज्य किया तो बहुत अधिक करके जो लोग अनुग्रह की और धर्म्म के दान की अधिकाई पाते हैं सो एक मनुष्य के अर्थात यीशु ख्रीष्ट के द्वारा से जीवन में राज्य करेंगे। १८ इस लिये जैसा एक अपराध सब मनुष्यों के लिये दण्ड की आज्ञा का कारण हुआ, तैसा एक धर्म्म भी सब मनुष्यों के लिये धर्म्मी ठहराये जाने का कारण हुआ जिस से जीवन १९ होय। क्योंकि जैसा एक मनुष्य के आज्ञा लंघन करने से बहुत लोग पापी बनाये गये तैसा एक मनुष्य के आज्ञा मानने से बहुत लोग धर्म्मी २० बनाये जायेंगे। पर व्यवस्था का भी प्रवेश हुआ कि अपराध बहुत होय परन्तु जहां पाप बहुत २१ हुआ तहां अनुग्रह बहुत अधिक हुआ। कि जैसा पाप ने मृत्यु में राज्य किया तैसा हमारे प्रभु यीशु ख्रीष्ट के द्वारा अनुग्रह भी अनन्त जीवन के लिये धर्म्म के द्वारा से राज्य करे॥

**६. तो** हम क्या कहें. क्या हम पाप में रहें जिस्तें अनुग्रह बहुत होय। २ ऐसा न हो. हम जो पाप के लिये मूए हैं क्यों कर अब उस में जीयेंगे॥

क्या तुम नहीं जानते हो कि हम में से जितनों ३ ने ख्रीष्ट यीशु का बपतिसमा लिया उस की मृत्यु का बपतिसमा लिया। सो उस की मृत्यु ४ का बपतिसमा लेने से हम उस के संग गाड़े गये कि जैसे ख्रीष्ट पिता के ऐश्वर्य्य से मृतकों में से उठाया गया तैसे हम भी जीवन की सी नई चाल चलें। क्योंकि यदि हम उस की मृत्यु की ५ समानता में उस के संयुक्त हुए हैं तो निश्चय उस के जी उठने की समानता में भी संयुक्त होंगे। क्योंकि यही जानते हैं कि हमारा पुराना ६ मनुष्यत्व उस के संग क्रूश पर चढ़ाया गया इस लिये कि पाप का शरीर क्षय किया जाय जिस्तें हम फिर पाप के दास न होवें। क्योंकि जो ७ मूआ है सो पाप से छुड़ाया गया है। और यदि ८ हम ख्रीष्ट के संग मूए हैं तो बिश्वास करते हैं कि उस के संग जीयेंगे भी। क्योंकि जानते हैं ९ कि ख्रीष्ट मृतकों में से उठके फिर नहीं मरता है. उस पर फिर मृत्यु की प्रभुता नहीं है। क्योंकि वह जो मरा तो पाप के लिये एकही १० बेर मरा पर वह जीता है तो ईश्वर के लिये जीता है। इस रीति से तुम भी अपने को ११ समझो कि हम पाप के लिये तो मृतक हैं परन्तु हमारे प्रभु ख्रीष्ट यीशु में ईश्वर के लिये जीवते हैं॥

सो पाप तुम्हारे मरनहार शरीर में राज्य १२ न करे कि तुम उस के अभिलाषों से पाप के आज्ञाकारी होओ। और न अपने अंगों को १३ अधर्म्म के हथियार करके पाप को सोंप देओ परन्तु जैसे मृतकों में से जी गये हो तैसे अपने को ईश्वर को सोंप देओ और अपने अंगों को ईश्वर के तईं धर्म्म के हथियार करके सौंपो। क्योंकि तुम पर पाप की प्रभुता न होगी इस १४ लिये कि तुम व्यवस्था के अधीन नहीं परन्तु अनुग्रह के अधीन हो॥

तो क्या. क्या हम पाप किया करें इस लिये १५ कि हम व्यवस्था के अधीन नहीं परन्तु अनुग्रह के अधीन हैं. ऐसा न हो। क्या तुम नहीं १६ जानते हो कि तुम आज्ञा मानने के लिये जिस के यहां अपने को दास करके सोंप देते हो उसी के दास हो जिस की आज्ञा मानते हो चाहे मृत्यु के लिये पाप के दास चाहे धर्म्म के लिये आज्ञापालन के दास। पर ईश्वर का धन्यवाद १७ होय कि तुम पाप के दास तो थे परन्तु तुम जिस उपदेश के सांचे में ढाले गये मन से उस के

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

१८ आज्ञाकारी हुए। और मैं तुम्हारे शरीर की दुर्बलता के कारण मनुष्य की रीति पर कहता हूं कि तुम पाप से उद्धार पाके धर्म्म के दास १९ बने हो। जैसे तुम ने अपने अंगों को अधर्म्म के लिये अशुद्धता और अधर्म्म के दास करके अर्पण किया तैसे अब अपने अंगों को पवित्रता २० के लिये धर्म्म के दास करके अर्पण करो। जब तुम पाप के दास थे तब धर्म्म से निर्बंध थे। २१ सो उस समय में तुम क्या फल फलते थे. वे कर्म्म जिन से तुम अब लजाते हो क्योंकि उन २२ का अन्त मृत्यु है। पर अब पाप से उद्धार पाके और ईश्वर के दास बनके तुम पवित्रता के लिये फल फलते हो और उस का अन्त अनन्त २३ जीवन है। क्योंकि पाप की मजूरी मृत्यु है परन्तु ईश्वर का बरदान हमारे प्रभु ख्रीष्ट यीशु में अनन्त जीवन है॥

७. हे भाइयो क्या तुम नहीं जानते हो क्योंकि मैं व्यवस्था के जाननेहारों से बोलता हूं कि जब लों मनुष्य जीता रहे तब २ लों व्यवस्था को उस पर प्रभुता है। क्योंकि बिवाहिता स्त्री अपने जीवते स्वामी के संग व्यवस्था से बंधी है परन्तु यदि स्वामी मर जाय तो वह स्वामी की व्यवस्था से छूट गई। ३ इस लिये यदि स्वामी के जीते जी वह दूसरे स्वामी की हो जाय तो व्यभिचारिणी कहावेगी परन्तु यदि स्वामी मर जाय तो वह उस व्यवस्था से निर्बंध हुई यहां लों कि दूसरे स्वामी की हो जाने से भी वह व्यभिचारिणी ४ नहीं। इस लिये हे मेरे भाइयो तुम भी ख्रीष्ट के देह के द्वारा से व्यवस्था के लिये मर गये कि तुम दूसरे के हो जावो अर्थात उसी के जो मृतकों में से जी उठा इस लिये कि हम ईश्वर ५ के लिये फल फलें। क्योंकि जब हम शारीरिक दशा में थे तब पापों के अभिलाष जो व्यवस्था के द्वारा से थे हमारे अंगों में कार्य्य करवाते थे ६ जिस्तें मृत्यु के लिये फल फलें। परन्तु अभी हम जिस में बंधे थे उस के लिये मृतक होके व्यवस्था से छूट गये हैं यहां लों कि लेख की पुरानी रीति पर नहीं परन्तु आत्मा की नई रीति पर सेवा करते हैं॥

७ तो हम क्या कहें. क्या व्यवस्था पाप है. ऐसा न हो परन्तु बिना व्यवस्था के द्वारा से मैं पाप को न पहचानता हां व्यवस्था जो न कहती कि लालच मत कर तो मैं लालच को न ८ जानता। परन्तु पाप ने अवसर पाके आज्ञा के द्वारा सब प्रकार का लालच मुझ में जन्माया ९ क्योंकि बिना व्यवस्था पाप मृतक है। मैं तो व्यवस्था बिना आगे जीवता था परन्तु जब आज्ञा आई तब पाप जी गया और मैं मूआ। १० और वही आज्ञा जो जीवन के लिये थी मेरे ११ लिये मृत्यु का कारण ठहरी। क्योंकि पाप ने अवसर पाके आज्ञा के द्वारा मुझे ठगा और उस १२ के द्वारा मुझे मार डाला। सो व्यवस्था पवित्र है और आज्ञा पवित्र और यथार्थ और उत्तम है॥

१३ तो क्या वह उत्तम बस्तु मेरे लिये मृत्यु हुई. ऐसा न हो परन्तु पाप जिस्तें वह पाप सा दिखाई देवे उस उत्तम बस्तु के द्वारा से मेरे लिये मृत्यु का जन्मानेहारा हुआ इस लिये कि पाप आज्ञा के द्वारा से अत्यन्त पापमय हो १४ जाय। क्योंकि हम जानते हैं कि व्यवस्था आत्मिक है परन्तु मैं शारीरिक और पाप के १५ हाथ बिका हूं। क्योंकि जो मैं करता हूं उस को नहीं समझता हूं क्योंकि जो मैं चाहता हूं सोई नहीं करता हूं परन्तु जिस से घिनाता हूं सोई १६ करता हूं। पर यदि मैं जो नहीं चाहता हूं सोई करता हूं तो मैं व्यवस्था को मान लेता हूं कि १७ अच्छी है। सो अब तो मैं नहीं उसे करता हूं १८ परन्तु पाप जो मुझ में बसता है। क्योंकि मैं जानता हूं कि कोई उत्तम बस्तु मुझ में अर्थात मेरे शरीर में नहीं बसती है क्योंकि चाहना तो मेरे संग है परन्तु अच्छी करनी मुझे नहीं १९ मिलती है। क्योंकि वह अच्छा काम जो मैं चाहता हूं मैं नहीं करता हूं परन्तु जो बुरा २० काम नहीं चाहता हूं सोई करता हूं। पर यदि मैं जो नहीं चाहता हूं सोई करता हूं तो अब मैं नहीं उसे करता हूं परन्तु पाप जो मुझ में २१ बसता है। सो मैं यह व्यवस्था पाता हूं कि जब मैं अच्छा काम किया चाहता हूं तब बुरा २२ काम मेरे संग है। क्योंकि मैं भीतरी मनुष्यत्व के भाव से ईश्वर की व्यवस्था से प्रसन्न हूं। २३ परन्तु मैं अपने अंगों में दूसरी व्यवस्था देखता हूं जो मेरी बुद्धि की व्यवस्था से लड़ती है और मुझे पाप की व्यवस्था के जो मेरे अंगों में है २४ बंधन में डालती है। अभागा मनुष्य जो मैं हूं २५ मुझे इस मृत्यु के देह से कौन बचावेगा। मैं ईश्वर का धन्य मानता हूं कि हमारे प्रभु यीशु

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


ख्रीष्ट के द्वारा से वही बचानेहारा है . सो मैं आप बुद्धि से तो ईश्वर की व्यवस्था की सेवा परन्तु शरीर से पाप की व्यवस्था की सेवा करता हूं ॥

८. सो अब जो लोग ख्रीष्ट यीशु में हैं अर्थात शरीर के अनुसार नहीं परन्तु आत्मा के अनुसार चलते हैं उन २ पर कोई दण्ड की आज्ञा नहीं है। क्योंकि जीवन के आत्मा की व्यवस्था ने ख्रीष्ट यीशु में मुझे पाप की औ मृत्यु की व्यवस्था से निर्बंध ३ किया है। क्योंकि जो व्यवस्था से अनहोना था इस लिये कि शरीर के द्वारा से वह दुर्ब्बल थी उस को ईश्वर ने किया अर्थात अपने ही पुत्र को पाप के शरीर की समानता में और पाप के कारण भेजके शरीर में पाप पर दण्ड की आज्ञा ४ दिई। इस लिये कि व्यवस्था की बिधि हमों में जो शरीर के अनुसार नहीं परन्तु आत्मा के अनुसार चलते हैं पूरी किई जाय ॥

५ जो शरीर के अनुसारी हैं सो शरीर की बातों पर मन लगाते हैं पर जो आत्मा के अनुसारी हैं सो आत्मा की बातों पर मन लगाते हैं। ६ शरीर पर मन लगाना तो मृत्यु है परन्तु आत्मा ७ पर मन लगाना जीवन और कल्याण है। इस कारण कि शरीर पर मन लगाना ईश्वर से शत्रुता करना है क्योंकि वह मन ईश्वर की व्यवस्था के बश में नहीं होता है क्योंकि हो ८ नहीं सकता है। और जो शारीरिक दशा में हैं ९ सो ईश्वर को प्रसन्न नहीं कर सकते हैं। पर जब कि ईश्वर का आत्मा तुम में बसता है तो तुम शारीरिक दशा में नहीं परन्तु आत्मिक दशा में हो . यदि किसी में ख्रीष्ट का आत्मा १० नहीं है तो वह उस का जन नहीं है। परन्तु यदि ख्रीष्ट तुम में है तो देह पाप के कारण मृतक है पर आत्मा धर्म्म के कारण जीवन ११ है। और जिस ने यीशु को मृतकों में से उठाया उस का आत्मा यदि तुम में बसता है तो जिस ने ख्रीष्ट को मृतकों में से उठाया सो तुम्हारे मरनहार देहों को भी अपने आत्मा के कारण जो तुम में बसता है जिलावेगा ॥

१२ इस लिये हे भाइयो हम शरीर के ऋणी नहीं हैं कि शरीर के अनुसार दिन काटें। १३ क्योंकि यदि तुम शरीर के अनुसार दिन काटो तो मरोगे परन्तु यदि आत्मा से देह की क्रियाओं को मारो तो जीओगे। क्योंकि जितने १४ लोग ईश्वर के आत्मा के चलाये चलते हैं वे ही ईश्वर के पुत्र हैं। क्योंकि तुम ने दासत्व का १५ आत्मा नहीं पाया है कि फिर भयमान होओ परन्तु लेपालकपन का आत्मा पाया है जिस से हम हे अब्बा अर्थात हे पिता पुकारते हैं। आत्मा १६ आप ही हमारे आत्मा के संग साक्षी देता है कि हम ईश्वर के सन्तान हैं। और यदि सन्तान १७ हैं तो अधिकारी भी हैं हां ईश्वर के अधिकारी और ख्रीष्ट के संगी अधिकारी हैं कि हम तो उस के संग दुःख उठाते हैं जिस्तें उस के संग महिमा भी पावें ॥

क्योंकि मैं समझता हूं कि इस बर्तमान १८ समय के दुःख उस महिमा के आगे जो हमों में प्रगट किई जायगी कुछ गिनने के योग्य नहीं हैं। क्योंकि सृष्टि की प्रत्याशा ईश्वर के सन्तानों १९ के प्रगट होने की बाट जोहती है। क्योंकि २० सृष्टि अपनी इच्छा से नहीं परन्तु अधीन करने-हारे की ओर से व्यर्थता के अधीन इस आशा से किई गई। कि सृष्टि भी आप ही बिनाश २१ के दासत्व से उद्धार पाके ईश्वर के सन्तानों की महिमा की निर्बंधता प्राप्त करेगी। क्योंकि २२ हम जानते हैं कि सारी सृष्टि अब लों एक संग कहरती और पीड़ा पाती है। और केवल वह २३ नहीं पर हम लोग भी इस लिये कि हमारे पास आत्मा का पहिला फल है आप ही अपने में कहरते हैं और लेपालकपन की अर्थात अपने देह के उद्धार की बाट जोहते हैं। क्योंकि २४ आशा से हमारा त्राण हुआ परन्तु जो आशा देखने में आती है सो आशा नहीं है क्योंकि जो कुछ कोई देखता है वह उस की आशा भी क्यों रखता है। परन्तु यदि हम जो नहीं २५ देखते हैं उस की आशा रखते हैं तो धीरज से उस की बाट जोहते हैं ॥

इस रीति से पवित्र आत्मा भी हमारी दुर्ब्बल- २६ ताओं में सहायता करता है क्योंकि हम नहीं जानते हैं कौन सी प्रार्थना किस रीति से किया चाहिये परन्तु आत्मा आप ही अकथ्य हाय मार मारके हमारे लिये बिन्ती करता है। और हृदयों २७ का जांचनेहारा जानता है कि आत्मा की मनसा क्या है कि वह पवित्र लोगों के लिये ईश्वर की इच्छा के समान बिन्ती करता है ॥

और हम जानते हैं कि जो लोग ईश्वर २८ को प्यार करते हैं उन के लिये सब बातें मिलके

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


भलाई ही का कार्य्य करती हैं अर्थात उन के लिये जो उस की इच्छा के समान बुलाये हुए हैं। २९ क्योंकि जिन्हें उस ने आगे से जाना उन्हें उस ने अपने पुत्र के रूप के सदृश होने को आगे से ठहराया जिस्तें वह बहुत भाइयों में पहिलौठा ३० होवे। फिर जिन्हें उस ने आगे से ठहराया उन्हें बुलाया भी और जिन्हें बुलाया उन्हें धर्म्मी ठहराया भी और जिन्हें धर्म्मी ठहराया उन्हें महिमा भी दिई॥

३१ तो हम इन बातों पर क्या कहें. यदि ईश्वर हमारी ओर है तो हमारे विरुद्ध कौन ३२ होगा। जिस ने अपने निज पुत्र को न रख छोड़ा परन्तु उसे हम सभों के लिये सौंप दिया सो उस के संग हमें और सब कुछ क्योंकर न ३३ देगा। ईश्वर के चुने हुए लोगों पर दोष कौन लगावेगा. क्या ईश्वर जो धर्म्मी ठहरानेहारा ३४ है। दण्ड की आज्ञा देनेहारा कौन होगा. क्या ख्रीष्ट जो मरा हां जो जी भी उठा जो ईश्वर की दहिनी ओर भी है जो हमारे लिये बिन्ती ३५ भी करता है। कौन हमें ख्रीष्ट के प्रेम से अलग करेगा. क्या क्लेश वा संकट वा उपद्रव वा ३६ अकाल वा नंगाई वा जोखिम वा खड्ग। जैसा लिखा है कि तेरे लिये हम दिन भर घात किये जाते हैं हम बध होनेवाली भेड़ों की नाईं ३७ गिने गये हैं। नहीं पर इन सब बातों में हम उस के द्वारा से जिस ने हमें प्यार किया है ३८ जयवन्त से भी अधिक हैं। क्योंकि मैं निश्चय जानता हूं कि न मृत्यु न जीवन न दूतगण न प्रधानता न पराक्रम न बर्तमान न भविष्य। ३९ न ऊंचाई न गहिराई न और कोई सृष्टि हमें ईश्वर के प्रेम से जो हमारे प्रभु ख्रीष्ट यीशु में है अलग कर सकेगी॥

## ९. मैं

ख्रीष्ट में सत्य कहता हूं मैं झूठ नहीं बोलता हूं और मेरा मन २ भी पवित्र आत्मा में मेरा साक्षी है। कि मुझे बड़ा शोक और मेरे मन को निरन्तर खेद ३ रहता है। क्योंकि मैं आप प्रार्थना कर सकता कि अपने भाइयों के लिये जो शरीर के भाव से ४ मेरे कुटुम्ब हैं मैं ख्रीष्ट से स्रापित होता। वे इस्रायेली लोग हैं और लेपालकपन औ तेज औ नियम औ व्यवस्था का निरूपण औ सेव- ५ काई औ प्रतिज्ञाएं उन की हैं। पितर लोग भी उन्हीं के हैं और उन में से शरीर के भाव से ख्रीष्ट हुआ जो सर्ब्बप्रधान ईश्वर सर्ब्बदा धन्य है. आमीन॥

६ पर ऐसा नहीं है कि ईश्वर का बचन टल गया है क्योंकि सब लोग इस्रायेली नहीं जो ७ इस्रायेल से जन्मे हैं। और न इस लिये कि इब्राहीम के बंश हैं वे सब उस के सन्तान हैं परन्तु (लिखा है) इसहाक से जो हो सो तेरा ८ बंश कहावेगा। अर्थात शरीर के जो सन्तान सो ईश्वर के सन्तान नहीं हैं परन्तु प्रतिज्ञा के ९ सन्तान बंश गिने जाते हैं। क्योंकि यह बचन प्रतिज्ञा का था कि इस समय के अनुसार मैं १० आऊंगा और सारः को पुत्र होगा। और केवल यह नहीं परन्तु जब रिबका भी एक से अर्थात ११ हमारे पिता इसहाक से गर्भवती हुई। और बालक नहीं जन्मे थे और न कुछ भला अथवा बुरा किया था तब ही उस से कहा गया कि १२ बड़का छुटके का दास होगा। इस लिये कि ईश्वर की मनसा जो उस के चुन लेने के अनु- सार है कर्म्मों के हेतु से नहीं परन्तु बुलानेहारे १३ की ओर से बनी रहे। जैसा लिखा है कि मैं ने याकूब को प्यार किया परन्तु एसौ को अप्रिय जाना॥

१४ तो हम क्या कहें. क्या ईश्वर के यहां १५ अन्याय है. ऐसा न हो। क्योंकि वह मूसा से कहता है मैं जिस किसी पर दया करूं उस पर दया करूंगा और जिस किसी पर कृपा करूं १६ उस पर कृपा करूंगा। सो यह न तो चाहने- हारे का न तो दौड़नेहारे का परन्तु दया करने- १७ हारे ईश्वर का काम है। क्योंकि धर्म्मपुस्तक फिरऊन से कहता है कि मैं ने तुझे इसी बात के लिये बढ़ाया कि तुझ में अपना पराक्रम दिखाऊं और कि मेरा नाम सारी पृथिवी में १८ प्रचार किया जाय। सो वह जिस पर दया किया चाहता है उस पर दया करता है परन्तु जिसे कठोर किया चाहता है उसे कठोर करता १९ है। तो तू मुझ से कहेगा वह फिर दोष क्यों देता है क्योंकि कौन उस की इच्छा का सामना २० करता है। हां पर हे मनुष्य तू कौन है जो ईश्वर से बिबाद करता है. क्या गढ़ी हुई बस्तु गढ़नेहारे से कहेगी तू ने मुझे इस रीति से क्यों २१ बनाया। अथवा क्या कुम्हार को मिट्टी पर अधिकार नहीं है कि एक ही पिंड में से एक पात्र को आदर के लिये और दूसरे को अनादर २२ के लिये बनावे। और यदि ईश्वर ने अपना


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


क्रोध दिखाने की ग्रैार अपना सामर्थ्य प्रगट करने की इच्छा से क्रोध के पात्रों की जो बिनाश के योग्य किये गये थे बड़े धीरज से सही।
२३ ग्रैार दया के पात्रों पर जिन्हें उस ने महिमा के लिये आगे से तैयार किया अपनी महिमा के धन को प्रगट करने की इच्छा किई ताे तू
२४ कौन है जो बिबाद करे। इन्हीं को उस ने बुलाया भी अर्थात हमों को जो केवल यिहूदियों में से नहीं परन्तु अन्यदेशियों में से भी
२५ हैं। जैसा वह होशेया के पुस्तक में भी कहता है कि जो मेरे लोग न थे उन्हें मैं अपने लोग कहूंगा ग्रैार जो प्यारी न थी उसे प्यारी
२६ कहूंगा। ग्रैार जिस स्थान में लोगों से कहा गया कि तुम मेरे लोग नहीं हो वहां वे जीवते
२७ ईश्वर के सन्तान कहावेंगे। परन्तु यिशैयाह इस्रायेल के विषय में पुकारता है यद्यपि इस्रायेल के सन्तानों की गिन्ती समुद्र के बालू की नाईं हो तौभी जो बच रहेंगे उन्हीं की
२८ रक्षा होगी। क्योंकि परमेश्वर बात को पूरी करनेवाला ग्रैार धर्म्म से शीघ्र निबाहनेवाला है कि वह देश में बात को शीघ्र समाप्त करेगा।
२९ जैसा यिशैयाह ने ग्रागे भी कहा था कि यदि सेनाओं का प्रभु हमारे लिये बंश न छोड़ देता तो हम सदोम की नाईं हो जाते ग्रैार अमोरा के समान किये जाते॥

३० तो हम क्या कहें. यह कि ग्रन्यदेशियों ने जो धर्म्म का पीछा नहीं करते थे धर्म्म को ग्रर्थात उस धर्म्म को जो बिश्वास से है प्राप्त
३१ किया। परन्तु इस्रायेली लोग धर्म्म की व्यवस्था का पीछा करते हुए धर्म्म की व्यवस्था को
३२ नहीं पहुंचे। किस लिये. इस लिये कि वे बिश्वास से नहीं परन्तु जैसे व्यवस्था के कर्म्मों से उस का पीछा करते थे कि उन्हों ने उस ठेस
३३ के पत्थर पर ठोकर खाई। जैसा लिखा है देखो मैं सियोन में एक ठेस का पत्थर ग्रैार ठोकर की चटान रखता हूं ग्रैार जो कोई उस पर बिश्वास करे सो लज्जित न होगा॥

**१०.** हे भाइयो इस्रायेल के लिये मेरे मन की इच्छा ग्रैार मेरी प्रार्थना जो मैं ईश्वर से करता हूं उन के त्राण
२ के लिये है। क्योंकि मैं उन पर साक्षी देता हूं कि उन को ईश्वर के लिये धुन रहती है परन्तु
३ ज्ञान की रीति से नहीं। क्योंकि वे ईश्वर के धर्म्म को न चीन्ह के पर अपना ही धर्म्म स्थापन करने का यत्न करके ईश्वर के धर्म्म के ग्रधीन नहीं हुए॥

४ क्योंकि धर्म्म के निमित्त हर एक बिश्वास करनेहारे के लिये खीष्ट व्यवस्था का ग्रन्त है।
५ क्योंकि मूसा उस धर्म्म के विषय में जो व्यवस्था से है लिखता है कि जो मनुष्य यह
६ बातें पालन करे सो उन से जीयेगा। परन्तु जो धर्म्म बिश्वास से है सो यूं कहता है कि अपने मन में मत कह कौन स्वर्ग पर चढ़ेगा. यह तो खीष्ट को उतार लाने के लिये होता।
७ ग्रथवा कौन पाताल में उतरेगा. यह तो खीष्ट को मृतकों में से ऊपर लाने के लिये होता।
८ फिर क्या कहता है. परन्तु वचन तेरे निकट तेरे मुंह में ग्रैार तेरे मन में है. यह तो बिश्वास
९ का बचन है जो हम प्रचार करते हैं। कि यदि तू अपने मुंह से प्रभु यीशु को मान लेवे ग्रैार अपने मन से बिश्वास करे कि ईश्वर ने उस को मृतकों में से उठाया तो तू त्राण पावेगा।
१० क्योंकि मन से धर्म्म के लिये बिश्वास किया जाता है ग्रैार मुंह से त्राण के लिये मान लिया
११ जाता है। क्योंकि धर्म्मपुस्तक कहता है कि जो कोई उस पर बिश्वास करे सो लज्जित न
१२ होगा। यिहूदी ग्रैार यूनानी में कुछ भेद भी नहीं है क्योंकि सभों का एक ही प्रभु है जो सभों के लिये जो उस से प्रार्थना करते हैं धनी
१३ है। क्योंकि जो कोई परमेश्वर के नाम की प्रार्थना करेगा सो त्राण पावेगा॥

१४ फिर जिस पर लोगों ने बिश्वास नहीं किया उस से वे क्योंकर प्रार्थना करें ग्रैार जिस की उन्हों ने सुनी नहीं उस पर वे क्योंकर बिश्वास करें ग्रैार उपदेशक बिना वे क्योंकर सुनें।
१५ ग्रैार वे जो भेजे न जायें तो क्योंकर उपदेश करें जैसा लिखा है कि जो कुशल का सुसमाचार सुनाते हैं ग्रर्थात भली बातों का सुसमाचार प्रचार करते हैं उन के पांव कैसे सुन्दर हैं।
१६ परन्तु सब लोगों ने उस सुसमाचार को नहीं माना क्योंकि यिशैयाह कहता है हे परमेश्वर किस ने हमारे समाचार का बिश्वास किया
१७ है। सो बिश्वास समाचार से ग्रैार समाचार
१८ ईश्वर के बचन के द्वारा से आता है। पर मैं कहता हूं क्या उन्हों ने नहीं सुना. हां बरन (लिखा है) उन का शब्द सारी पृथिवी पर

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

और उन की बातें जगत के सिवानों तक निकल १९ गईं । पर मैं कहता हूं क्या इस्रायेली लोग नहीं जानते थे . पहिले मूसा कहता है मैं उन्हों पर जो एक लोग नहीं हैं तुम से डाह करवाऊंगा मैं एक निर्बुद्धि लोग पर तुम से २० क्रोध करवाऊंगा । परन्तु यिशैयाह साहस करके कहता है कि जो मुझे नहीं ढूंढ़ते थे उन से मैं पाया गया जो मुझे नहीं पूछते थे उन २१ पर मैं प्रगट हुआ । परन्तु इस्रायेली लोगों को वह कहता है मैं ने सारे दिन अपने हाथ एक आज्ञालंघन और बिबाद करनेहारे लोग की ओर पसारे ॥

**११. तो** मैं कहता हूं क्या ईश्वर ने अपने लोगों को त्याग दिया है . ऐसा न हो क्योंकि मैं भी इस्रायेली जन इब्राहीम के बंश से और बिन्यामीन के कुल २ का हूं । ईश्वर ने अपने लोगों को जिन्हें उस ने आगे से जाना त्याग नहीं दिया है . क्या तुम नहीं जानते हो कि धर्मपुस्तक एलियाह की कथा में क्या कहता है कि वह इस्रायेल के ३ बिरुद्ध ईश्वर से बिन्ती करता है । कि हे परमेश्वर उन्हों ने तेरे भविष्यद्वक्ताओं को घात किया है और तेरी बेदियों को खोद डाला है और मैं ही अकेला छूट गया हूं और वे मेरा ४ प्राण लेने चाहते हैं । परन्तु ईश्वर की बाणी उस से क्या कहती है . मैं ने अपने लिये सात सहस्र मनुष्यों को रख छोड़ा है जिन्हों ने ५ बाअल के आगे घुटना नहीं टेका है । सो इस रीति से इस बर्त्तमान समय में भी अनुग्रह से ६ चुने हुए कितने लोग बच रहे हैं । जो यह अनुग्रह से हुआ है तो फिर कर्म्मों से नहीं है नहीं तो अनुग्रह अब अनुग्रह नहीं है . पर यदि कर्म्मों से हुआ है तो फिर अनुग्रह नहीं है ७ नहीं तो कर्म्म अब कर्म्म नहीं है । तो क्या है . इस्रायेली लोग जिस को ढूंढ़ते हैं उस को उन्हों ने प्राप्त नहीं किया है परन्तु चुने हुओं ने प्राप्त किया है और दूसरे लोग कठोर किये गये हैं । ८ जैसा लिखा है कि ईश्वर ने उन्हें आज के दिन लों जड़ता का आत्मा हां आंखें जो न ९ देखें और कान जो न सुनें दिये हैं । और दाऊद कहता है उन की मेज उन के लिये फन्दा और जाल और ठोकर का कारण और १० प्रतिफल हो जाय । उन की आंखों पर अंधेरा छा जाय कि वे न देखें और तू उन की पीठ को नित्य झुका दे ॥

तो मैं कहता हूं क्या उन्हों ने इस लिये ११ ठोकर खाई कि गिर पड़ें . ऐसा न हो परन्तु उन के गिरने के हेतु से अन्यदेशियों को त्राण हुआ है कि उन से डाह करवावे । परन्तु यदि १२ उन के गिरने से जगत का धन और उन की हानि से अन्यदेशियों का धन हुआ तो उन की भरपूरी से वह धन कितना अधिक करके होगा। मैं तुम अन्यदेशियों से कहता हूं . जब कि मैं १३ अन्यदेशियों के लिये प्रेरित हूं मैं अपनी सेवकाई की बड़ाई करता हूं । कि किसी रीति से १४ मैं उन से जो मेरे शरीर के ऐसे हैं डाह करवाके उन में से कई एक को भी बचाऊं । क्योंकि यदि उन के त्याग दिये जाने से जगत १५ का मिलाप हुआ तो उन के ग्रहण किये जाने से क्या होगा . क्या मृतकों में से जीवन नहीं । यदि पहिला फल पवित्र है तो पिण्ड भी १६ पवित्र है और यदि जड़ पवित्र है तो डालियां भी पवित्र हैं । परन्तु यदि डालियों में से १७ कितनी तोड़ डाली गईं और तू जंगली जलपाई होके उन्हों में साटा गया है और जलपाई के वृक्ष को जड़ और तेल का भागी हुआ है तो डालियों के बिरुद्ध घमण्ड मत कर । परन्तु जो तू घमण्ड करे तौभी तू जड़ का १८ आधार नहीं परन्तु जड़ तेरा आधार है । फिर १९ तू कहेगा डालियां तोड़ डाली गईं कि मैं साटा जाऊं । अच्छा वे अबिश्वास के हेतु से २० तोड़ डाली गईं पर तू बिश्वास से खड़ा है . अभिमानी मत हो परन्तु भय कर । क्योंकि २१ यदि ईश्वर ने स्वाभाविक डालियां न छोड़ीं तो ऐसा न हो कि तुझे भी न छोड़े । सो २२ ईश्वर की कृपा और कड़ाई को देख . जो गिर पड़े उन पर कड़ाई परन्तु तुझ पर जो तू उस की कृपा में बना रहे तो कृपा . नहीं तो तू भी काट डाला जायगा । और वे भी जो अबिश्वास २३ में न रहें तो साटे जायेंगे क्योंकि ईश्वर उन्हें फिर साट सकता है । क्योंकि यदि तू उस जल- २४ पाई के वृक्ष से जो स्वभाव से जंगली है काटा गया और स्वभाव के बिरुद्ध अच्छी जलपाई के वृक्ष में साटा गया तो कितना अधिक करके ये जो स्वाभाविक डालियां हैं अपने ही जलपाई के वृक्ष में साटे जायेंगे ॥

और हे भाइयो मैं नहीं चाहता हूं कि तुम २५

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

इस भेद से अनजान रहो ऐसा न हो कि अपने लेखे बुद्धिमान होओ अर्थात कि जब लों अन्यदेशियों की संपूर्ण संख्या प्रवेश न करे तब लों कुछ २६ कुछ इस्रायेलियों को कठोरता रहेगी। और तब सारा इस्रायेल त्राण पावेगा जैसा लिखा है कि बचानेहारा सियोन से आवेगा और अधर्म्मीपन को याकूब से अलग करेगा। २७ जब मैं उन के पापों को दूर करूंगा तब उन से यही २८ मेरी ओर से नियम होगा। वे सुसमाचार के भाव से तुम्हारे कारण बैरी हैं परन्तु चुन लिये जाने के भाव से पितरों के कारण प्यारे हैं। २९ क्योंकि ईश्वर अपने बरदानों से और बुलाहट ३० से कभी पछतानेवाला नहीं। क्योंकि जैसे तुम ने आगे ईश्वर की आज्ञा लंघन किई परन्तु अभी उन के आज्ञा उल्लंघन के हेतु से तुम पर ३१ दया किई गई है। तैसे इन्हों ने भी अब आज्ञा लंघन किई है कि तुम पर जो दया किई जाती है उस के हेतु से उन पर भी ३२ दया किई जाय। क्योंकि ईश्वर ने सभों को आज्ञा उल्लंघन में बन्द कर रखा इस लिये कि सभों पर दया करे॥

३३ आहा ईश्वर के धन और बुद्धि और ज्ञान की गंभीरता. उस के बिचार कैसे अथाह और ३४ उस के मार्ग कैसे अगम्य हैं। क्योंकि परमेश्वर का मन किस ने जाना अथवा उस का मंत्री ३५ कौन हुआ। अथवा किस ने उस को पहिले दिया और उस का प्रतिफल उस को दिया ३६ जायगा। क्योंकि उस से और उस के द्वारा और उस के लिये सब कुछ है. उस का गुणानुवाद सर्व्वदा होय. आमीन॥

## १२. सो

हे भाइयो मैं तुम से ईश्वर की दया के कारण बिन्ती करता हूं कि अपने शरीरों को जीवता और पवित्र और ईश्वर की प्रसन्नता योग्य बलिदान करके चढ़ाओ कि यह तुम्हारी मानसिक सेवा २ है। और इस संसार की रीति पर मत चला करो परन्तु तुम्हारे मन के नये होने से तुम्हारी चाल चलन बदली जाय जिस्तें तुम परखो कि ईश्वर की इच्छा अर्थात उत्तम और प्रसन्नता ३ योग्य और पूरा कार्य्य क्या है। क्योंकि जो अनुग्रह मुझे दिया गया है उस से मैं तुम में के हर एक जन से कहता हूं कि जो मन रखना उचित है उस से ऊंचा मन न रखे परन्तु ऐसा मन रखे कि ईश्वर ने हर एक को बिश्वास का जो परिमाण बांट दिया है उस के अनुसार उस को सुबुद्धि मन होय। ४ क्योंकि जैसा हमें एक देह में बहुत अंग हैं परन्तु सब अंगों का एक ही काम नहीं है। ५ तैसा हम जो बहुत हैं ख्रीष्ट में एक देह हैं और पृथक करके एक दूसरे के अंग हैं। ६ और जो अनुग्रह हमें दिया गया है जब कि उस के अनुसार भिन्न भिन्न बरदान हमें मिले हैं तो यदि भविष्यद्वाणी का दान हो तो हम बिश्वास के परिमाण के अनुसार बोलें। ७ अथवा सेवकाई का दान हो तो सेवकाई में लगे रहें. अथवा जो सिखानेहारा हो सो शिक्षा में लगा रहे. अथवा जो उपदेशक हो सो उप-८ देश में लगा रहे। जो बांट देवे सो सीधाई से बांटे. जो अध्यक्षता करे सो यत्न से करे जो दया करे सो हर्ष से करे॥

९ प्रेम निष्कपट होय. बुराई से घिन करो १० भलाई में लगे रहो। भ्रात्रीय प्रेम से एक दूसरे पर मया रखो. परस्पर आदर करने में एक ११ दूसरे से बढ़ चलो। यत्न करने में आलसी मत हो. आत्मा में अनुरागी हो. प्रभु की सेवा १२ किया करो। आशा से आनन्दित हो. क्लेश १३ में स्थिर रहो. प्रार्थना में लगे रहो। पवित्र लोगों को जो जो आवश्यक हो उस में उन की सहायता करो अतिथि सेवा की चेष्टा १४ करो। अपने सतानेहारों को आशीष देओ. १५ आशीष देओ. स्राप मत देओ। आनन्द करनेहारों के संग आनन्द करो और रोनेहारों के १६ संग रोओ। एक दूसरे की ओर एक सां मन रखो. ऊंचा मन मत रखो परन्तु दीनों से संगति रखो. अपने लेखे बुद्धिमान मत होओ। १७ किसी से बुराई के बदले बुराई मत करो. जो बातें सब मनुष्यों के आगे भली हैं उन की १८ चिन्ता किया करो। यदि हो सके तुम तो अपनी ओर से सब मनुष्यों के संग मिले रहो। १९ हे प्यारो अपना पलटा मत लेओ परन्तु क्रोध को ठांव देओ क्योंकि लिखा है पलटा लेना मेरा काम है. परमेश्वर कहता है मैं प्रतिफल २० देऊंगा। इस लिये यदि तेरा शत्रु भूखा हो तो उसे खिला यदि प्यासा हो तो उसे पिला क्योंकि यह करने से तू उस के सिर पर २१ आग के अंगारों की ढेरी लगावेगा। बुराई से मत हार जा परन्तु भलाई से बुराई को जीत ले॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

**१३. हर** एक मनुष्य प्रधान अधिकारियों के अधीन होवे क्योंकि कोई अधिकार नहीं है जो ईश्वर की ओर से न हो पर जो अधिकार हैं सो ईश्वर से ठहराये हुए २ हैं। इस से जो अधिकार का बिरोध करता है सो ईश्वर की बिधि का साम्ना करता है और साम्ना ३ करनेहारे अपने लिये दण्ड पावेंगे। क्योंकि अध्यक्ष लोग भले कामों से नहीं परन्तु बुरे कामों से डरानेहारे हैं क्या तू अधिकारी से निडर रहा चाहता हैं. भला काम कर तो उस से तेरी सराहना होगी क्योंकि वह तेरी भलाई के लिये ईश्वर ४ का सेवक है। परन्तु जो तू बुरा काम करे तो भय कर क्योंकि वह खड्ग को वृथा नहीं बांधता है इस लिये कि वह ईश्वर का सेवक अर्थात कुकर्म्मी पर क्रोध पहुंचाने को दण्डकारक है। ५ इस लिये अधीन होना केवल उस क्रोध के कारण नहीं परन्तु बिवेक के कारण भी अवश्य ६ है। इस हेतु से कर भी देओ क्योंकि वे ईश्वर ७ के सेवक हैं जो इसी बात में लगे रहते हैं। सो सभों को जो जो कुछ देना उचित है सो सो देओ जिसे कर देना हो उसे कर देओ जिसे महसूल देना हो उसे महसूल देओ जिस से भय करना हो उस से भय करो जिस का आदर करना हो उस का आदर करो॥

८ किसी का कुछ ऋण मत धारो केवल एक दूसरे को प्यार करने का ऋण क्योंकि जो दूसरे को प्यार करता है उस ने व्यवस्था पूरी किई ९ है। क्योंकि यह कि परस्त्रीगमन मत कर नरहिंसा मत कर चोरी मत कर झूठी साक्षी मत दे लालच मत कर और कोई दूसरी आज्ञा यदि होय तो इस बात में अर्थात तू अपने पड़ोसी को अपने समान प्रेम कर सब का संग्रह है। १० प्रेम पड़ोसी की कुछ बुराई नहीं करता है इस लिये प्रेम करना व्यवस्था को पूरा करना है॥

११ यह इस लिये भी किया चाहिये कि तुम समय को जानते हो कि नींद से हमारे जागने का समय अब हुआ है क्योंकि जिस समय में हम ने बिश्वास किया उस समय से अब हमारा १२ त्राण अधिक निकट है। रात बढ़ गई है और दिन निकट आया है इस लिये हम अंधकार के कामों को उतारके ज्योति की झिलम पहिन १३ लें। जैसा दिन को चाहिये तैसा हम शुभ रीति से चलें. लीला क्रीड़ा औ मतवालपन में अथवा व्यभिचार औ लुचपन में अथवा बैर औ डाह में १४ न चलें। परन्तु प्रभु यीशु ख्रीष्ट को पहन लो और शरीर के लिये उस के अभिलाषों को पूरा करने को चिन्ता मत करो॥

**१४. जो** बिश्वास में दुर्बल है उसे अपनी संगति में ले लेओ पर उस के मत का बिचार करने को नहीं। एक २ जन बिश्वास करता है कि सब कुछ खाना उचित है परन्तु जो दुर्बल है सो सागपात खाता ३ है। जो खाता है सो न खानेहारे को तुच्छ न जाने और जो नहीं खाता है सो खानेहारे को दोषी न ठहरावे क्योंकि ईश्वर ने उस को ग्रहण ४ किया है। तू कौन है जो पराये सेवक को दोषी ठहराता है. वह अपने ही स्वामी के आगे खड़ा होता है अथवा गिरता है. परन्तु वह खड़ा रहेगा क्योंकि ईश्वर उसे खड़ा रख सकता है। ५ एक जन एक दिन को दूसरे दिन से बड़ा जानता है दूसरा जन हर एक दिन को एक सां जानता है. हर एक जन अपने ही मन में निश्चय कर लेवे॥

६ जो दिन को मानता है सो प्रभु के लिये मानता है और जो दिन को नहीं मानता है सो प्रभु के लिये नहीं मानता है. जो खाता है सो प्रभु के लिये खाता है क्योंकि वह ईश्वर का धन्य मानता है और जो नहीं खाता है सो प्रभु के लिये नहीं खाता है और ईश्वर का धन्य ७ मानता है। क्योंकि हम में से कोई अपने लिये नहीं जीता है और कोई अपने लिये नहीं ८ मरता है। क्योंकि यदि हम जीवें तो प्रभु के लिये जीते हैं और यदि मरें तो प्रभु के लिये मरते हैं सो यदि हम जीवें अथवा यदि मरें तो ९ प्रभु के हैं। क्योंकि इसी बात के लिये ख्रीष्ट मरा और उठा और फिरके जीआ भी कि वह १० मृतकों औ जीवतों का भी प्रभु होवे। तू अपने भाई को क्यों दोषी ठहराता है अथवा तू भी अपने भाई को क्यों तुच्छ जानता है क्योंकि हम सब ख्रीष्ट के बिचार आसन के आगे खड़े ११ होंगे। क्योंकि लिखा है कि परमेश्वर कहता है जो मैं जीता हूं तो मेरे आगे हर एक घुटना झुकेगा और हर एक जीभ ईश्वर के आगे मान १२ लेगी। सो हम में से हर एक ईश्वर को अपना अपना लेखा देगा॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

१३ सो हम अब फिर एक दूसरे को दोषी न ठहरावें परन्तु तुम यही ठहराओ कि भाई के आगे हम ठेस अथवा ठोकर का कारण न १४ रखेंगे। मैं जानता हूं और प्रभु यीशु से मुझे निश्चय हुआ है कि कोई बस्तु आप से अशुद्ध नहीं है केवल जो जिस बस्तु को अशुद्ध जानता १५ है उस के लिये वह अशुद्ध है। यदि तेरे भोजन के कारण तेरा भाई उदास होता है तो तू अब प्रेम की रीति से नहीं चलता है. जिस के लिये खीष्ट मूआ उस को तू अपने भोजन के द्वारा से नाश मत कर॥

१६ सो तुम्हारी भलाई की निन्दा न किई १७ जाय। क्योंकि ईश्वर का राज्य खाना पीना नहीं है परन्तु धर्म्म और मिलाप और आनन्द १८ जो पवित्र आत्मा से है। क्योंकि जो इन बातों में खीष्ट की सेवा करता है सो ईश्वर को भावता और मनुष्यों के यहां भला ठहराया १९ जाता है। इस लिये हम मिलाप की बातों और एक दूसरे के सुधारने की बातों की चेष्टा २० करें। भोजन के हेतु ईश्वर का काम नाश मत कर. सब कुछ शुद्ध तो है परन्तु जो मनुष्य खाने से ठोकर खिलाता है उस के लिये बुरा २१ है। अच्छा यह है कि तू न मांस खाय न दाख रस पीय न कोई काम करे जिस से तेरा भाई ठेस अथवा ठोकर खाता है अथवा दुर्बल होता है॥

२२ क्या तुझे बिश्वास है. उसे ईश्वर के आगे अपने मन में रख. धन्य वह है कि जो बात उसे अच्छी देख पड़ती है उस में अपने को २३ दोषी नहीं ठहराता है। परन्तु जो संदेह करता है सो यदि खाय तो दण्ड के योग्य ठहरा है क्योंकि वह बिश्वास का काम नहीं करता है. परन्तु जो जो काम बिश्वास का नहीं है सो पाप है॥

## १५.

हमें जो बलवन्त हैं उचित हैं कि निर्ब्बलों की दुर्ब्बलताओं को सहें और अपने ही को प्रसन्न न करें। २ हम में से हर एक जन पड़ोसी की भलाई के लिये उसे सुधारने के निमित्त प्रसन्न करे। ३ क्योंकि खीष्ट ने भी अपने ही को प्रसन्न न किया परन्तु जैसा लिखा है तेरे निन्दकों की निन्दा ४ की बातें मुझ पर आ पड़ीं। क्योंकि जो कुछ आगे लिखा गया सो हमारी शिक्षा के लिये लिखा गया कि धीरता के और शांति के द्वारा जो धर्म्मपुस्तक से होती है हमें आशा होय। ५ और धीरता और शांति का ईश्वर तुम्हें खीष्ट यीशु के अनुसार आपस में एक सा मन रखने ६ का दान देवे। जिस्तें तुम एक चित्त होके एक मुंह से हमारे प्रभु यीशु खीष्ट के पिता ईश्वर का ७ गुणानुबाद करो। इस कारण ईश्वर की महिमा के लिये जैसा खीष्ट ने तुम्हें ग्रहण किया तैसे तुम भी एक दूसरे को ग्रहण करो॥

८ मैं कहता हूं कि जो प्रतिज्ञाएं पितरों से किई गईं उन्हें दृढ़ करने को यीशु खीष्ट ईश्वर की सच्चाई के लिये खतना किये हुए लोगों का ९ सेवक हुआ। पर अन्यदेशी लोग भी दया के कारण ईश्वर का गुणानुबाद करें जैसा लिखा है इस कारण मैं अन्यदेशियों में तेरा धन्य १० मानूंगा और तेरे नाम को गीतें गाऊंगा। और फिर कहा है हे अन्यदेशियो उस के लोगों के ११ संग आनन्द करो। और फिर हे सब अन्यदेशियो परमेश्वर की स्तुति करो और हे सब १२ लोगो उसे सराहो। और फिर यिशैयाह कहता है यिशी का एक मूल होगा और अन्यदेशियों का प्रधान होने को एक उठेगा उस पर अन्यदेशी लोग आशा रखेंगे। १३ आशा का ईश्वर तुम्हें बिश्वास करने में सर्ब्ब आनन्द और शांति से परिपूर्ण करे कि पवित्र आत्मा के सामर्थ्य से तुम्हें अधिक करके आशा होय॥

१४ हे मेरे भाइयो मैं आप भी तुम्हारे विषय में निश्चय जानता हूं कि तुम भी आप ही भलाई से भरपूर औ सारे ज्ञान से परिपूर्ण हो १५ और एक दूसरे को चिता सकते हो। परन्तु हे भाइयो मैं ने तुम्हें चेत दिलाते हुए तुम्हारे पास कहीं कहीं बहुत साहस से जो लिखा है यह उस अनुग्रह के कारण हुआ जो ईश्वर ने १६ मुझे दिया है। इस लिये कि मैं अन्यदेशियों के लिये यीशु खीष्ट का सेवक होऊं और ईश्वर के सुसमाचार का याजकीय कर्म्म करूं जिस्तें अन्यदेशियों का चढ़ाया जाना पवित्र आत्मा से पवित्र किया जाके ग्राह्य होय॥

१७ सो उन बातों में जो ईश्वर से सम्बन्ध रखती हैं मुझे खीष्ट यीशु में बड़ाई करने का १८ हेतु मिलता है। क्योंकि जो काम खीष्ट ने मेरे द्वारा से नहीं किये उन में से मैं किसी काम के विषय में बात करने का साहस न करूंगा परन्तु उन कामों के विषय में कहूंगा जो उस ने

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


मेरे द्वारा से अन्यदेशियों की अधीनता के लिये बचन श्री कर्म्म से श्रीर चिन्हों श्री अद्भुत कामों के सामर्थ्य से श्रीर ईश्वर की आत्मा की १९ शक्ति से किये हैं। यहां लों कि यिरूशलीम श्रीर चारों श्रोर के देश से लेके इल्लूरिया देश लों मैं ने खीष्ट के सुसमाचार का संपूर्ण प्रचार २० किया है। परन्तु मैं सुसमाचार का इस रीति से सुनाने की चेष्टा करता था अर्थात कि जहां खीष्ट का नाम लिया गया तहां न सुनाऊं ऐसा २१ न हो कि पराई नेव पर घर बनाऊं। परन्तु ऐसा सुनाऊं जैसा लिखा है कि जिन्हें उस का समाचार नहीं कहा गया वे देखेंगे श्रीर जिन्हों ने नहीं सुना है वे समझेंगे॥

२२ इसी हेतु से मैं तुम्हारे पास जाने में बहुत २३ बार रुक गया। परन्तु अब मुझे इस ओर के देशों में श्रीर स्थान नहीं रहा है श्रीर बहुत बरसों से मुझे तुम्हारे पास आने की लालसा २४ है। इस लिये मैं जब कभी इस्पानिया देश का जाऊं तब तुम्हारे पास आऊंगा क्योंकि मैं आशा रखता हूं कि तुम्हारे पास से जाते हुए तुम्हें देखूं श्रीर जब मैं पहिले तुम से कुछ कुछ तृप्त हुआ हूं तब तुम से कुछ दूर उधर पहुंचाया २५ जाऊं। परन्तु अभी मैं पवित्र लोगों की सेवा करने के लिये यिरूशलीम का जाता हूं। २६ क्योंकि माकिदोनिया श्रीर आखाया के लोगों की इच्छा हुई कि यिरूशलीम के पवित्र लोगों में जो कंगाल हैं उन की कुछ सहायता करें। २७ उन की इच्छा हुई श्रीर वे उन के ऋणी भी हैं क्योंकि यदि अन्यदेशी लोग उन को आत्मिक बस्तुओं में भागी हुए तो उन्हें उचित है कि शारीरिक बस्तुओं में उन की भी सेवा करें। २८ सो जब मैं यह कार्य्य पूरा कर चुकूं श्रीर उन के लिये इस फल पर छाप दे चुकूं तब तुम्हारे २९ पास से होके इस्पानिया का जाऊंगा। श्रीर मैं जानता हूं कि तुम्हारे पास जब मैं आऊं तब खीष्ट के सुसमाचार की आशीष की भरपूरी से आऊंगा॥

३० श्रीर हे भाइयो हमारे प्रभु यीशु खीष्ट के कारण श्रीर पवित्र आत्मा के प्रेम के कारण मैं तुम से बिन्ती करता हूं कि ईश्वर से मेरे लिये ३१ प्रार्थना करने में मेरे संग परिश्रम करो। कि मैं यिहूदिया में के अबिश्वासियों से बचूं श्रीर कि यिरूशलीम के लिये जो मेरी सेवकाई है सो ३२ पवित्र लोगों को भावे। जिस्तें मैं ईश्वर की इच्छा से तुम्हारे पास आनन्द से आऊं श्रीर तुम्हारे संग बिश्राम करूं। शांति का ईश्वर ३३ तुम सभों के संग होवे. आमीन॥

**१६. मैं** तुम्हारे पास हम लोगों की बहिन फैबी का जो किंक्रिया में की मंडली की सेवकी है सराहता हूं। जिस्तें २ तुम उसे प्रभु में जैसा पवित्र लोगों के योग्य है वैसा ग्रहण करो श्रीर जिस किसी बात में उस का तुम से प्रयोजन होय उस के सहायक होओ क्योंकि वह भी बहुत लोगों की श्रीर मेरी भी उपकारिणी हुई है॥

३ प्रिस्कीला श्रीर अकूला का जो खीष्ट यीशु ४ में मेरे सहकर्म्मी हैं नमस्कार। उन्हों ने मेरे प्राण के लिये अपना ही गला धर दिया जिन का केवल मैं नहीं परन्तु अन्यदेशियों की सारी ५ मण्डलियां भी धन्य मानती हैं। उन के घर में की मण्डली का भी नमस्कार. इपेनित मेरे प्यारे का जो खीष्ट के लिये आशिया का पहिला ६ फल है नमस्कार। मरियम का जिस ने हमारे ७ लिये बहुत परिश्रम किया नमस्कार। अन्द्रोनिक श्रीर यूनिय मेरे कुटुम्बों श्रीर मेरे संगी बंधुओं का जो प्रेरितों में प्रसिद्ध हैं श्रीर मुझ ८ से पहिले खीष्ट में हुए थे नमस्कार। अम्पलिय ९ प्रभु में मेरे प्यारे का नमस्कार। उर्ब्बान खीष्ट में हमारे सहकर्म्मी का श्रीर स्ताखु मेरे प्यारे १० का नमस्कार। अपिल्लि का जो खीष्ट में जांचा हुआ है नमस्कार. अरिस्तबूल के घराने ११ के लोगों का नमस्कार। हेरोदियोन मेरे कुटुंब का नमस्कार. नर्किस के घराने के जो लोग १२ प्रभु में हैं उन्हों को नमस्कार। त्रुफेना श्रीर त्रुफोसा का जिन्हों ने प्रभु में परिश्रम किया नमस्कार. प्यारी परसी को जिस ने प्रभु में १३ बहुत परिश्रम किया नमस्कार। रूफ का जो प्रभु में चुना हुआ है श्रीर उस की श्री मेरी १४ माता का नमस्कार। असुंक्रित श्री फिलेगोन श्री हर्मा औ पात्रोबा श्री हर्मी का श्रीर उन १५ के संग के भाइयों का नमस्कार। फिल्लोग श्री यूलिया का श्रीर नीरिय श्रीर उस की बहिन का श्रीर उलुम्पा को श्रीर उन के संग के सब १६ पवित्र लोगों का नमस्कार। एक दूसरे को पवित्र चूमा लेके नमस्कार करो. तुम को खीष्ट की मण्डलियों की श्रोर से नमस्कार॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

१७ हे भाइयो मैं तुम से बिन्ती करता हूं कि जो लोग उस शिक्षा के बिपरीत जो तुम ने पाई है नाना भांति के बिरोध और ठोकर डालते हैं १८ उन्हें देख रखो और उन से फिर जाओ। क्योंकि ऐसे लोग हमारे प्रभु यीशु ख्रीष्ट की नहीं परन्तु अपने पेट की सेवा करते हैं और चिकनी और मीठी बातों से सूधे लोगों के मन को धोखा १९ देते हैं। तुम्हारे आज्ञापालन का चर्चा सब लोगों में फैल गया है इस से मैं तुम्हारे विषय में आनन्द करता हूं परन्तु मैं चाहता हूं कि तुम भलाई के लिये बुद्धिमान पर बुराई के लिये सूधे २० होओ। शांति का ईश्वर शैतान को शीघ्र तुम्हारे पांओं तले कुचलेगा. हमारे प्रभु यीशु ख्रीष्ट का अनुग्रह तुम्हारे संग होय॥

२१ तिमोथिय मेरे सहकर्म्मी का और लूकिय और यासोन और सोसिपातर मेरे कुटुम्बों का तुम से २२ नमस्कार। मुझ तर्त्तिय पत्री के लिखनेहारे का प्रभु में तुम से नमस्कार। गायस मेरे और २३ सारी मण्डली के आतिथ्यकारी का तुम से नमस्कार. इरास्त का जो नगर का भण्डारी है और भाई क्वार्त का तुम से नमस्कार। २४ हमारे प्रभु यीशु ख्रीष्ट का अनुग्रह तुम सभों के संग होय. आमीन॥

२५ जो मेरे सुसमाचार के अनुसार और यीशु ख्रीष्ट के विषय के उपदेश के अनुसार अर्थात उस भेद के प्रकाश के अनुसार तुम्हें स्थिर कर सकता है। २६ जो भेद सनातन से गुप्त रखा गया था परन्तु अब प्रगट किया गया है और सनातन ईश्वर की आज्ञा से भविष्यद्वाणी के पुस्तक के द्वारा सब देशों के लोगों को बताया गया है कि वे बिश्वास से आज्ञाकारी हो जायें। २७ उस को अर्थात अद्वैत बुद्धिमान ईश्वर को यीशु ख्रीष्ट के द्वारा से धन्य हो जिस का गुणानुवाद सर्ब्बदा होवे। आमीन॥

---

# करिन्थियों को पावल प्रेरित की पहिली पत्री।

---

१. पावल जो ईश्वर की इच्छा से यीशु ख्रीष्ट का बुलाया हुआ २ प्रेरित है और भाई सोस्थिनी। ईश्वर की मण्डली को जो करिन्थ में है जो ख्रीष्ट यीशु में पवित्र किये हुए और बुलाये हुए पवित्र लोग हैं उन सभों के संग जो हर स्थान में हमारे हां उन के और हमारे भी प्रभु यीशु ३ ख्रीष्ट के नाम की प्रार्थना करते हैं। तुम्हें हमारे पिता ईश्वर और प्रभु यीशु ख्रीष्ट से अनुग्रह और शांति मिले॥

४ मैं सदा तुम्हारे विषय में अपने ईश्वर का धन्य मानता हूं इस लिये कि ईश्वर का यह ५ अनुग्रह तुम्हें ख्रीष्ट यीशु में दिया गया। कि उस में तुम हर बात में अर्थात सारे बचन और ६ सारे ज्ञान में धनवान किये गये। जैसा ख्रीष्ट ७ के विषय की साक्षी तुम्हों में दृढ़ हुई। यहां लों कि किसी बरदान में तुम्हें घटी नहीं है और तुम हमारे प्रभु यीशु ख्रीष्ट के प्रकाश की बाट जोहते हो। ८ वह तुम्हें अन्त लों भी दृढ़ करेगा ऐसा कि तुम हमारे प्रभु यीशु ख्रीष्ट के दिन में निर्दोष होगे। ९ ईश्वर बिश्वासयोग्य है जिस से तुम उस के पुत्र हमारे प्रभु यीशु ख्रीष्ट की संगति में बुलाये गये॥

१० हे भाइयो मैं तुम से हमारे प्रभु यीशु ख्रीष्ट के नाम के कारण बिन्ती करता हूं कि तुम सब एक ही प्रकार की बात बोलो और तुम्हों में बिभेद न होवें परन्तु एक ही मन और एक ही बिचार में सिद्ध होओ। ११ क्योंकि हे मेरे भाइयो क्लोई के घराने के लोगों से मुझ पर तुम्हारे विषय में प्रगट किया गया है कि तुम्हों में बैर बिरोध हैं। १२ और मैं यह कहता हूं कि तुम सब यूं बोलते हो कोई कि मैं पावल का हूं कोई कि मैं अपल्लो का कोई कि मैं कैफा का कोई कि मैं ख्रीष्ट का हूं। १३ क्या ख्रीष्ट बिभाग किया गया है. क्या पावल तुम्हारे लिये क्रूश पर घात किया गया अथवा क्या तुम्हें पावल के नाम से बपतिसमा दिया गया। १४ मैं ईश्वर का

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



धन्य मानता हूं कि क्रीस्प और गायस को छोड़के मैं ने तुम में से किसी को बपतिसमा १५ नहीं दिया। ऐसा न हो कि कोई कहे कि मैं १६ ने अपने नाम से बपतिसमा दिया। और मैं ने स्तिफान के घराने को भी बपतिसमा दिया. आगे मैं नहीं जानता हूं कि मैं ने और १७ किसी को बपतिसमा दिया। क्योंकि खीष्ट ने मुझे बपतिसमा देने को नहीं परन्तु सुसमाचार सुनाने को भेजा पर कथा के ज्ञान के अनुसार नहीं जिस्तें ऐसा न हो कि खीष्ट का क्रूश व्यर्थ ठहरे॥

१८ क्योंकि क्रूश की कथा उन्हें जो नाश होते हैं मूर्खता है परन्तु हमें जो त्राण पाते हैं ईश्वर १९ का सामर्थ्य है। क्योंकि लिखा है कि मैं ज्ञानवानों के ज्ञान को नाश करूंगा और बुद्धिमानों २० की बुद्धि को तुच्छ कर देऊंगा। ज्ञानवान कहां है. अध्यापक कहां. इस संसार का बिबादी कहां. क्या ईश्वर ने इस जगत के ज्ञान को २१ मूर्खता न बनाई है। क्योंकि जब कि ईश्वर के ज्ञान से यूं हुआ कि जगत ने ज्ञान के द्वारा से ईश्वर को न जाना तो ईश्वर की इच्छा हुई कि उपदेश की मूर्खता के द्वारा से बिश्वास २२ करनेहारों को बचावे। यिहूदी लोग तो चिन्ह मांगते हैं और यूनानी लोग भी ज्ञान ढूंढ़ते २३ हैं। परन्तु हम लोग क्रूश पर मारे गये खीष्ट का उपदेश करते हैं जो यिहूदियों को ठोकर का कारण और यूनानियों को मूर्खता है। २४ परन्तु उन्हों को हां यिहूदियों को और यूनानियों को भी जो बुलाये हुए हैं ईश्वर का सामर्थ्य और ईश्वर का ज्ञानरूपी खीष्ट है। २५ क्योंकि ईश्वर की मूर्खता मनुष्यों से अधिक ज्ञानवान है और ईश्वर की दुर्ब्बलता मनुष्यों से अधिक शक्तिमान है॥

२६ क्योंकि हे भाइयो तुम अपनी बुलाहट को देखते हो कि न तुम में शरीर के अनुसार बहुत ज्ञानवान न बहुत सामर्थी न बहुत कुलीन हैं। २७ परन्तु ईश्वर ने जगत के मूर्खों को चुना है कि ज्ञानवानों को लज्जित करे और जगत के दुर्ब्बलों को ईश्वर ने चुना है कि शक्तिमानों २८ को लज्जित करे। और जगत के अधमों और तुच्छों को हां उन्हें जो नहीं हैं ईश्वर ने चुना २९ है कि उन्हें जो हैं लोप करे। जिस्तें कोई ३० प्राणी ईश्वर के आगे घमण्ड न करे। उसी से तुम खीष्ट यीशु में हुए हो जो ईश्वर की ओर से हमों को ज्ञान और धर्म्म और पवित्रता और उद्धार हुआ है। जिस्तें जैसा लिखा है जो ३१ बड़ाई करे सो परमेश्वर के विषय में बड़ाई करे॥

२. हे भाइयो मैं जब तुम्हारे पास आया तब बचन अथवा ज्ञान की उत्तमता से तुम्हें ईश्वर की साक्षी सुनाता हुआ नहीं आया। क्योंकि मैं ने यही ठहराया कि तुम्हों में और २ किसी बात को न जानूं केवल यीशु खीष्ट को हां क्रूश पर मारे गये खीष्ट को। और मैं दुर्ब्बलता ३ और भय के साथ और बहुत कांपता हुआ तुम्हारे यहां रहा। और मेरा बचन और मेरा ४ उपदेश मनुष्यों के ज्ञान की मनानेवाली बातों से नहीं परन्तु आत्मा और सामर्थ्य के प्रमाण से था। जिस्तें तुम्हारा बिश्वास मनुष्यों के ५ ज्ञान पर नहीं परन्तु ईश्वर के सामर्थ्य पर होवे॥

तौभी हम सिद्ध लोगों में ज्ञान सुनाते हैं पर ६ इस संसार का अथवा इस संसार के लोप होनेहारे प्रधानों का ज्ञान नहीं। परन्तु हम एक ७ भेद में ईश्वर का गुप्त ज्ञान जिसे ईश्वर ने सनातन से हमारी महिमा के लिये ठहराया सुनाते हैं। जिसे इस संसार के प्रधानों में से ८ किसी ने न जाना क्योंकि जो वे उसे जानते तो तेजोमय प्रभु को क्रूश पर घात न करते। परन्तु जैसा लिखा है जो आंख ने नहीं देखा ९ और कान ने नहीं सुना है और जो मनुष्य के हृदय में नहीं समाया है वही है जो ईश्वर ने उन के लिये जो उसे प्यार करते हैं तैयार किया है। परन्तु ईश्वर ने उसे अपने आत्मा से हमों पर १० प्रगट किया है क्योंकि आत्मा सब बातें हां ईश्वर की गम्भीर बातें भी जांचता है। क्योंकि मनुष्यों में से कौन है जो मनुष्य को ११ बातें जानता है केवल मनुष्य का आत्मा जो उस में है. वैसे ही ईश्वर को बातें भी कोई नहीं जानता है केवल ईश्वर का आत्मा। परन्तु १२ हम ने संसार का आत्मा नहीं पाया है परन्तु वह आत्मा जो ईश्वर की ओर से है इस लिये कि हम वह बातें जानें जो ईश्वर ने हमें दिई हैं। जो हम मनुष्यों के ज्ञान की सिखाई हुई १३ बातों में नहीं परन्तु पवित्र आत्मा की सिखाई हुई बातों में आत्मिक बातें आत्मिक बातों से मिला मिलाके सुनाते हैं। परन्तु प्राणिक १४

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

मनुष्य ईश्वर के आत्मा की बातें ग्रहण नहीं करता है क्योंकि वे उस के लेखे मूर्खता हैं और वह उन्हें नहीं जान सकता है क्योंकि उन का बिचार आत्मिक रीति से किया जाता है। १५ आत्मिक जन सब कुछ बिचार करता है परन्तु वह आप किसी से बिचार नहीं किया जाता १६ है। क्योंकि परमेश्वर का मन किस ने जाना है जो उसे सिखावे . परन्तु हम को खीष्ट का मन है ॥

३. हे भाइयो मैं तुम से जैसा आत्मिक लोगों से तैसा नहीं बात कर सका परन्तु जैसा शारीरिक लोगों से हां जैसा २ उन्हों से जो खीष्ट में बालक हैं। मैं ने तुम्हें दूध पिलाया अन्न न खिलाया क्योंकि तुम तब लों नहीं खा सकते थे बरन अब लों भी नहीं खा सकते हो क्योंकि अब लों शारीरिक हो। ३ क्योंकि जब कि तुम्हों में डाह और बैर और बिरोध हैं तो क्या तुम शारीरिक नहीं हो और ४ मनुष्य की रीति पर नहीं चलते हो। क्योंकि जब एक कहता है मैं पावल का हूं और दूसरा मैं अपल्लो का हूं तो क्या तुम शारीरिक नहीं हो ॥

५ तो पावल कौन है और अपल्लो कौन है . केवल सेवक लोग जिन के द्वारा जैसा प्रभु ने हर एक को दिया तैसा तुम ने बिश्वास किया। ६ मैं ने लगाया अपल्लो ने सींचा परन्तु ईश्वर ने ७ बढ़ाया। सो न तो लगानेहारा कुछ है और न सींचनेहारा परन्तु ईश्वर जो बढ़ानेहारा है। ८ लगानेहारा और सींचनेहारा दोनों एक हैं परन्तु हर एक जन अपने ही परिश्रम के अनु- ९ सार अपनी ही बनि पावेगा। क्योंकि हम ईश्वर के सहकर्म्मी हैं . तुम ईश्वर की खेती ईश्वर की रचना हो ॥

१० ईश्वर के अनुग्रह के अनुसार जो मुझे दिया गया मैं ने ज्ञानवान थवई की नाईं नेव डाली है और दूसरा मनुष्य उस पर घर बनाता है . परन्तु हर एक मनुष्य सचेत रहे कि वह किस ११ रीति से उस पर बनाता है। क्योंकि जो नेव पड़ी है अर्थात यीशु खीष्ट उसे छोड़के दूसरी १२ नेव कोई नहीं डाल सकता है। परन्तु यदि कोई इस नेव पर सोना वा रूपा वा बहुमूल्य १३ पत्थर वा काठ वा घास वा फूस बनावे। तो हर एक का काम प्रगट हो जायगा क्योंकि वही दिन उसे प्रगट करेगा इस लिये कि आग सहित प्रकाश होता है और हर एक का काम कैसा है सो वह आग परखेगी। १४ यदि किसी का काम जो उस ने बनाया है ठहरे तो वह मजूरी पावेगा। १५ यदि किसी का काम जल जाय तो उसे टूटी लगेगी परन्तु वह आप बचेगा पर ऐसा जैसा आग के बीच से होके कोई बचे ॥

१६ क्या तुम नहीं जानते हो कि तुम ईश्वर के मन्दिर हो और ईश्वर का आत्मा तुम में बसता है। १७ यदि कोई मनुष्य ईश्वर के मन्दिर को नाश करे तो ईश्वर उस को नाश करेगा क्योंकि ईश्वर का मन्दिर पवित्र है और वह मन्दिर तुम हो ॥

१८ कोई अपने को छल न देवे . यदि कोई इस संसार में अपने को तुम्हों में ज्ञानी समझे तो मूर्ख बने जिस्तें ज्ञानी हो जाय। १९ क्योंकि इस जगत का ज्ञान ईश्वर के यहां मूर्खता है क्योंकि लिखा है वह ज्ञानियों को उन की चतुराई में पकड़नेहारा है। २० और फिर परमेश्वर ज्ञानियों की चिन्ताएं जानता है कि वे व्यर्थ हैं। २१ सो मनुष्यों के बिषय में कोई घमण्ड न करे क्योंकि सब कुछ तुम्हारा है। २२ क्या पावल क्या अपल्लो क्या कैफा क्या जगत क्या जीवन क्या मरण क्या बर्त्तमान क्या भविष्य सब कुछ तुम्हारा है। २३ और तुम खीष्ट के हो और खीष्ट ईश्वर का है ॥

४. यूंही मनुष्य हमें खीष्ट के सेवक और ईश्वर के भेदों के भंडारी करके जाने। २ फिर भंडारियों में लोग यह चाहते हैं कि मनुष्य बिश्वास योग्य पाया जाय। ३ परन्तु मेरे लेखे अति छोटी बात है कि मेरा बिचार तुम्हों से अथवा मनुष्य के न्याय से किया जाय हां मैं अपना बिचार भी नहीं करता हूं। ४ क्योंकि मेरे जानते में कुछ मुझ से नहीं हुआ परन्तु इस से मैं निर्दोष नहीं ठहरा हूं पर मेरा बिचार करनेहारा प्रभु है। ५ सो जब लों प्रभु न आवे समय के आगे किसी बात का बिचार मत करो . वही तो अंधकार की गुप्त बातें ज्योति में दिखावेगा और हृदयों के परामर्शों को प्रगट करेगा और तब ईश्वर की ओर से हर एक की सराहना होगी ॥

६ इन बातों को हे भाइयो तुम्हारे कारण मैंने अपने पर और अपल्लो पर दृष्टान्त सा लगाया है इस लिये कि हमों में तुम यह सीखो कि जो लिखा हुआ है उस से अधिक ऊंचा मन न

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



रखो जिस्तें तुम एक दूसरे के पक्ष में ग्रौर ७ मनुष्य के बिरुद्ध फूल न जावो। क्योंकि कौन तुझे भिन्न करता है. ग्रौर तेरे पास क्या है जो तू ने दूसरे से नहीं पाया है. ग्रौर यदि तू ने दूसरे से पाया है तो क्यों ऐसा घमंड करता ८ है कि मानो दूसरे से नहीं पाया। तुम तो तृप्त हो चुके तुम धनी हो चुके तुम ने हमारे बिना राज्य किया है हां मैं चाहता हूं कि तुम राज्य करते जिस्तें हम भी तुम्हारे संग राज्य करें। ९ क्योंकि मैं समझता हूं कि ईश्वर ने सब के पीछे हम प्रेरितों को जैसे मृत्यु के लिये ठहराये हुग्रों को प्रत्यक्ष दिखाया है क्योंकि हम जगत के हां दूतों ग्रौर मनुष्यों के आगे लीला के ऐसे बने १० हैं। हम ख्रीष्ट के कारण मूर्ख हैं पर तुम ख्रीष्ट में बुद्धिमान हो. हम दुर्ब्बल हैं पर तुम बलवन्त हो. तुम मर्य्यादिक हो पर हम निरा- ११ दर हैं। इस घड़ी लों हम भूखे ग्रौर प्यासे ग्रौर नंगे भी रहते हैं ग्रौर घूसे मारे जाते ग्रौर डांवाडोल रहते हैं ग्रौर अपने हो हाथों से १२ कमाने में परिश्रम करते हैं। हम अपमान किये जाने पर आशीष देते हैं सताये जाने पर सह १३ लेते हैं निन्दित होने पर बिन्ती करते हैं। हम ग्रब लों जगत का कूड़ा हां सब बस्तुग्रों की खुरचन के ऐसे बने हैं॥

१४ मैं यह बातें तुम्हें लज्जित करने को नहीं लिखता हूं परन्तु अपने प्यारे बालकों की नाईं १५ तुम्हें चिताता हूं। क्योंकि तुम्हें ख्रीष्ट में यदि दस सहस्र शिक्षक हों तौभी बहुत पिता नहीं हैं क्योंकि ख्रीष्ट यीशु में सुसमाचार के १६ द्वारा तुम मेरे ही पुत्र हो। सो मैं तुम से १७ बिन्ती करता हूं तुम मेरी सी चाल चलो। इस हेतु से मैं ने तिमोथिय को जो प्रभु में मेरा प्यारा ग्रौर बिश्वासयोग्य पुत्र है तुम्हारे पास भेजा है ग्रौर ख्रीष्ट में जो मेरे मार्ग हैं उन्हें वह जैसा मैं सर्ब्बत्र हर एक मंडली में उपदेश १८ करता हूं तैसा तुम्हें चेत दिलावेगा। कितने लोग फूल गये हैं मानो कि मैं तुम्हारे पास नहीं १९ आनेवाला हूं। परन्तु जो प्रभु की इच्छा होय तो मैं शीघ्र तुम्हारे पास ग्राऊंगा ग्रौर उन फूले हुए लोगों का बचन नहीं परन्तु सामर्थ्य २० बूझ लेऊंगा। क्योंकि ईश्वर का राज्य बचन में २१ नहीं परन्तु सामर्थ्य में है। तुम क्या चाहते हो. मैं छड़ी लेके ग्रथवा प्रेम से ग्रौर नम्रता के ग्रात्मा से तुम्हारे पास ग्राऊं॥

**५. यह** सर्ब्बत्र सुनने में ग्राता है कि तुम्हों में व्यभिचार है ग्रौर ऐसा व्यभिचार कि उस का चर्चा देवपूजकों में भी नहीं होता है कि कोई मनुष्य ग्रपने पिता की स्त्री से बिवाह करे। ग्रौर तुम फूल गये हो २ यह नहीं कि शोक किया जिस्तें यह काम करने- हारा तुम्हारे बीच में से निकाला जाता। मैं तो ३ शरीर में दूर परन्तु ग्रात्मा में साक्षात होके जिस ने यह काम इस रीति से किया है उस का बिचार जैसा साक्षात में कर चुका हूं। कि हमारे ४ प्रभु यीशु ख्रीष्ट के नाम से जब तुम ग्रौर मेरा ग्रात्मा हमारे प्रभु यीशु ख्रीष्ट के सामर्थ्य सहित एकट्ठे हुए हैं। तब ऐसा जन शरीर के ५ बिनाश के लिये शैतान को सौंपा जाय जिस्तें ग्रात्मा प्रभु यीशु के दिन में त्राण पावे॥

तुम्हारा घमण्ड करना ग्रच्छा नहीं है. क्या ६ तुम नहीं जानते हो कि थोड़ा सा खमीर सारे पिण्ड को खमीर कर डालता है। सो पुराना ७ खमीर सब का सब निकालो कि जैसे तुम अख- मीरी हो तैसे नया पिण्ड होग्रो क्योंकि हमारा निस्तार पर्ब्ब का मेम्ना ग्रर्थात ख्रीष्ट हमारे लिये बलि दिया गया है। सो हम पर्ब्ब को न ८ तो पुराने खमीर से ग्रौर न बुराई ग्रौ दुष्टता के खमीर से परन्तु सीधाई ग्रौ सच्चाई के अखमीरी भाव से रखें॥

मैं ने तुम्हारे पास पत्री में लिखा कि व्यभि- ९ चारियों की संगति मत करो। यह नहीं कि १० तुम इस जगत के व्यभिचारियों वा लोभियों वा उपद्रवियों वा मूर्त्तिपूजकों की सर्ब्बथा संगति न करो नहीं तो तुम्हें जगत में से निकल जाना ग्रवश्य होता। सो मैं ने तुम्हारे पास ११ यही लिखा कि यदि कोई जो भाई कहलाता है व्यभिचारी वा लोभी वा मूर्त्तिपूजक वा निन्दक वा मद्यप वा उपद्रवी होय तो उस की संगति मत करो बरन ऐसे मनुष्य के संग खाग्रो भी नहीं। क्योंकि मुझे बाहरवालों का बिचार १२ करने से क्या काम. क्या तुम भीतरवालों का बिचार नहीं करते हो। पर बाहरवालों का १३ बिचार ईश्वर करता है. फिर उस कुकर्म्मी को अपने में से निकाल देग्रो॥

**६. तुम** में से जो किसी जन को दूसरे से बिबाद होय तो क्या उसे ग्रधर्म्मियों के ग्रागे नालिश करने का साहस

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

होता है और पवित्र लोगों के आगे नहीं । २ क्या तुम नहीं जानते हो कि पवित्र लोग जगत का बिचार करेंगे और यदि जगत का बिचार तुम से किया जाता है तो क्या तुम सब से छोटी बातों का निर्णय करने के अयोग्य हो । ३ क्या तुम नहीं जानते हो कि सांसारिक बातें पीछे रहें हम तो स्वर्गदूतों ही का बिचार ४ करेंगे । सो यदि तुम्हें सांसारिक बातों का निर्णय करना होय तो जो मण्डली में कुछ नहीं ५ गिने जाते हैं उन्हीं को बैठाओ । मैं तुम्हारी लज्जा निमित्त कहता हूं . क्या ऐसा है कि तुम्हों में एक भी ज्ञानी नहीं है जो अपने ६ भाइयों के बीच में बिचार कर सकेगा । परन्तु भाई भाई पर नालिश करता है और सोई ७ अबिश्वासियों के आगे भी । सो तुम्हों में निश्चय दोष हुआ है कि तुम्हों में आपस में बिबाद होते हैं . क्यों नहीं बरन अन्याय सहते हो . ८ क्यों नहीं बरन ठगाई सहते हो । परन्तु तुम अन्याय करते और ठगते हो हां भाइयों से भी ९ यह करते हो । क्या तुम नहीं जानते हो कि अन्यायी लोग ईश्वर के राज्य के अधिकारी न होंगे ॥

१० धोखा मत खाओ . न व्यभिचारी न मूर्त्ति-पूजक न परस्त्रीगामी न शुहदे न पुरुषगामी न चोर न लोभी न मद्यप न निन्दक न उपद्रवी ११ लोग ईश्वर के राज्य के अधिकारी होंगे । और तुम में से कितने लोग ऐसे थे परन्तु तुम ने अपने को धोया परन्तु तुम पवित्र किये गये परन्तु तुम प्रभु यीशु के नाम से और हमारे ईश्वर के आत्मा से धर्म्मी ठहराये गये ॥

१२ सब कुछ मेरे लिये उचित है परन्तु सब कुछ लाभ का नहीं है सब कुछ मेरे लिये उचित है परन्तु मैं किसी बात के अधीन नहीं १३ होंगा । भोजन पेट के लिये और पेट भोजन के लिये है परन्तु ईश्वर इस का और उस का दोनों का क्षय करेगा पर देह व्यभिचार के लिये नहीं है परन्तु प्रभु के लिये और प्रभु देह १४ के लिये है । और ईश्वर ने अपने सामर्थ्य से प्रभु को जिला उठाया और हमें भी जिला उठा- १५ वेगा । क्या तुम नहीं जानते हो कि तुम्हारे देह ख्रीष्ट के अंग हैं सो क्या मैं ख्रीष्ट के अंग ले करके उन्हें बेश्या के अंग बनाऊं . ऐसा न हो । १६ क्या तुम नहीं जानते हो कि जो बेश्या से मिल जाता है सो एक देह होता है क्योंकि कहा है वे दोनों एक तन होंगे । परन्तु जो प्रभु १७ से मिल जाता है सो एक आत्मा होता है । व्यभिचार से बचे रहो . हर एक पाप जो १८ मनुष्य करता है देह के बाहर है परन्तु व्यभिचार करनेहारा अपने ही देह के विरुद्ध पाप करता है । क्या तुम नहीं जानते हो कि पवित्र १९ आत्मा जो तुम में है जो तुम्हें ईश्वर की ओर से मिला है तुम्हारा देह उसी पवित्र आत्मा का मन्दिर है और तुम अपने नहीं हो । क्योंकि २० तुम दाम देके मोल लिये गये हो सो अपने देह में और अपने आत्मा में जो ईश्वर के हैं ईश्वर की महिमा प्रगट करो ॥

७. जो बातें तुम ने मेरे पास लिखीं उन के विषय में मैं कहता हूं मनुष्य के लिये अच्छा है कि स्त्री को न छूवे । परन्तु व्यभिचार कर्म्मों के कारण हर एक २ मनुष्य को अपनी ही स्त्री होय और हर एक स्त्री को अपना ही स्वामी होय । पुरुष अपनी ३ स्त्री से जो स्नेह उचित है सो किया करे और वैसे ही स्त्री भी अपने स्वामी से । स्त्री को ४ अपने देह पर अधिकार नहीं पर उस के स्वामी को अधिकार है और वैसे ही पुरुष को भी अपने देह पर अधिकार नहीं पर उस की स्त्री को अधिकार है । तुम एक दूसरे से मत अलग ५ रहो केवल तुम्हें उपवास औ प्रार्थना के लिये अवकाश मिलने के कारण जो दोनों की सम्मति से तुम कुछ दिन अलग रहो तो रहो और फिर एकट्ठे हो जिस्तें शैतान तुम्हारे असंयम के कारण तुम्हारी परीक्षा न करे । परन्तु मैं जो ६ यह कहता हूं तो अनुमति देता हूं आज्ञा नहीं करता हूं । मैं तो चाहता हूं कि सब मनुष्य ऐसे ७ होवें जैसा मैं आप ही हूं परन्तु हर एक ने ईश्वर की ओर से अपना अपना बरदान पाया है किसी ने इस प्रकार का किसी ने उस प्रकार का । पर ८ मैं अबिवाहितों से और बिधवाओं से कहता हूं कि यदि वे जैसा मैं हूं तैसे रहें तो उन के लिये अच्छा है । परन्तु जो वे असंयमी होवें तो ९ बिवाह करें क्योंकि बिवाह करना जलते रहने से अच्छा है । बिवाहितों को मैं नहीं परन्तु प्रभु १० आज्ञा देता है कि स्त्री अपने स्वामी से अलग न होय । पर जो वह अलग भी होय तो अबि- ११ वाहिता रहे अथवा अपने स्वामी से मिल जाय . और पुरुष अपनी स्त्री को न त्यागे ॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१२ दूसरों से प्रभु नहीं परन्तु मैं कहता हूं यदि किसी भाई को अविश्वासिनी स्त्री होय और वह स्त्री उस के संग रहने को प्रसन्न होय तो १३ वह उसे न त्यागे। और जिस स्त्री को अविश्वासी स्वामी होय और वह स्वामी उस के संग रहने को प्रसन्न होय वह उसे न त्यागे। १४ क्योंकि वह अविश्वासी पुरुष अपनी स्त्री के कारण पवित्र किया गया है और वह अविश्वासिनी स्त्री अपने स्वामी के कारण पवित्र किई गई है नहीं तो तुम्हारे लड़के अशुद्ध होते पर १५ अब तो वे पवित्र हैं। परन्तु जो वह अविश्वासी जन अलग होता है तो अलग होय. ऐसी दशा में भाई अथवा बहिन बंधा हुआ नहीं है. परन्तु ईश्वर ने हमें मिलाप के लिये बुलाया है। १६ क्योंकि हे स्त्री तू क्या जानती है कि तू अपने स्वामी को बचावेगी कि नहीं अथवा हे पुरुष तू क्या जानता है कि तू अपनी स्त्री को बचावेगा कि नहीं ॥

१७ परन्तु जैसा ईश्वर ने हर एक को बांट दिया है जैसा प्रभु ने हर एक को बुलाया है तैसा ही वह चले. और मैं सब मण्डलियों में १८ यूं ही आज्ञा देता हूं। कोई खतना किया हुआ बुलाया गया हो तो खतनाहीन सा न बने. कोई खतनाहीन बुलाया गया हो तो खतना १९ न किया जाय। खतना कुछ नहीं है और खतनाहीन होना कुछ नहीं है परन्तु ईश्वर की २० आज्ञाओं का पालन करना सार है। हर एक जन जिस दशा में बुलाया गया उसी में रहे। २१ क्या तू दास हो करके बुलाया गया. चिन्ता मत कर पर यदि तेरा उद्धार हो भी सकता है २२ तो बरन उस को भोग कर। क्योंकि जो दास प्रभु में बुलाया गया है सो प्रभु का निर्बंध किया हुआ है और वैसे ही निर्बंध जो बुलाया गया २३ है सो ख्रीष्ट का दास है। तुम दाम देके मोल २४ लिये गये हो. मनुष्यों के दास मत बनो। हे भाइयो हर एक जन जिस दशा में बुलाया गया ईश्वर के आगे उसी में बना रहे ॥

२५ कुंवारियों के विषय में प्रभु की कोई आज्ञा मुझे नहीं मिली है परन्तु जैसा प्रभु ने मुझ पर दया किई है कि मैं विश्वासयोग्य होऊं तैसा २६ मैं परामर्श देता हूं। सो मैं विचार करता हूं कि वर्त्तमान क्लेश के कारण यही अच्छा है अर्थात मनुष्य को वैसे ही रहना अच्छा है। २७ क्या तू स्त्री के संग बंधा है. छूटने का यत्न मत कर. क्या तू स्त्री से छूटा है. स्त्री की इच्छा मत कर। तौभी जो तू बिवाह करे तो २८ तुझे पाप नहीं हुआ और यदि कुंवारी बिवाह करे तो उसे पाप नहीं हुआ पर ऐसों को शरीर में क्लेश होगा. परन्तु मैं तुम पर भार नहीं देता हूं ॥

हे भाइयो मैं यह कहता हूं कि अब तो समय २९ संक्षेप किया गया है इस लिये कि जिन्हें स्त्रियां हैं सो ऐसे होवें जैसे उन्हें स्त्रियां नहीं। और ३० रोनेहारे भी ऐसे हों जैसे नहीं रोते और आनन्द करनेहारे ऐसे हों जैसे आनन्द नहीं करते और मोल लेनेहारे ऐसे हों जैसे नहीं रखते। और इस संसार के भोग करनेहारे ऐसे ३१ हों जैसे अतिभोग नहीं करते क्योंकि इस संसार का रूप बीतता जाता है ॥

मैं चाहता हूं कि तुम्हें चिन्ता न हो. अबि- ३२ वाहित पुरुष प्रभु की बातों की चिन्ता करता है कि प्रभु को क्योंकर प्रसन्न करे। परन्तु बिवा- ३३ हित पुरुष संसार की बातों की चिन्ता करता है कि अपनी स्त्री को क्योंकर प्रसन्न करे। जोरू ३४ और कुंवारी में भी भेद है. अबिवाहिता नारी प्रभु की बातों की चिन्ता करती है कि वह देह और आत्मा में भी पवित्र होवे परन्तु बिवाहिता नारी संसार की बातों की चिन्ता करती है कि अपने स्वामी को क्योंकर प्रसन्न करे। पर मैं यह बात तुम्हारे ही लाभ के लिये कहता ३५ हूं अर्थात मैं जो तुम पर फंदा डालूं इस लिये नहीं परन्तु तुम्हारे शुभचाल चलने और दुचित्त न होके प्रभु में लौलीन रहने के लिये कहता हूं। परन्तु यदि कोई समझे कि मैं अपनी कन्या ३६ से अशुभ काम करता हूं जो वह स्यानी हो और ऐसा होना अवश्य है तो वह जो चाहता है सो करे उसे पाप नहीं है. वे बिवाह करें। पर जो मन में दृढ़ रहता है और उस को आव- ३७ श्यक नहीं पर अपनी इच्छा के विषय में अधिकार है और यह बात अपने मन में ठहराई है कि अपनी कन्या को रखे वह अच्छा करता है। इस लिये जो बिवाह देता है सो अच्छा करता ३८ है और जो बिवाह नहीं देता है सो भी और अच्छा करता है ॥

स्त्री जब लों उस का स्वामी जीता रहे तब ३९ लों व्यवस्था से बंधी है परन्तु यदि उस का स्वामी मर जाय तो वह निर्बन्ध है कि जिस से चाहे उस से ब्याही जाय. पर केवल प्रभु

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

४० में । परन्तु जो वह वैसी ही रहे तो मेरे बिचार में और भी धन्य है और मैं समझता हूं कि ईश्वर का आत्मा मुझ में भी है ॥

## ८. मूरतों

के आगे बलि किई हुई बस्तुओं के विषय में मैं कहता हूं. हम जानते हैं कि हम सभों को ज्ञान है. ज्ञान २ फुलाता है परन्त प्रेम सुधारता है। यदि कोई समझे कि मैं कुछ जानता हूं तो जैसा जानना उचित है तैसा अब लों कुछ नहीं जानता है। ३ परन्तु यदि कोई जन ईश्वर को प्यार करता है तो वही ईश्वर से जाना जाता है ॥

४ सो मूरतों के आगे बलि किई हुई बस्तुओं के खाने के विषय में मैं कहता हूं. हम जानते हैं कि मूर्त्ति जगत में कुछ नहीं है और कि एक ईश्वर को छोड़के कोई दूसरा ईश्वर नहीं है। ५ क्योंकि यद्यपि क्या आकाश में क्या पृथिवी पर कितने हैं जो ईश्वर कहलाते हैं जैसा बहुत से ६ देव और बहुत से प्रभु हैं। तौभी हमारे लिये एक ईश्वर पिता है जिस से सब कुछ है और हम उस के लिये हैं और एक प्रभु यीशु खीष्ट है जिस के द्वारा से सब कुछ है और हम उस के द्वारा से हैं ॥

७ परन्तु सभों में यह ज्ञान नहीं है पर कितने लोग अब लों मूर्त्ति जानके मूर्त्ति के आगे बलि किई हुई बस्तु मानके उस बस्तु को खाते हैं और उन का मन दुर्बल होके अशुद्ध किया ८ जाता है। भोजन तो हमें ईश्वर के निकट नहीं पहुंचाता है क्योंकि यदि हम खावें तो हमें कुछ बढ़ती नहीं और यदि नहीं खावें तो कुछ घटती ९ भी नहीं। परन्तु सचेत रहो ऐसा न हो कि तुम्हारा यह अधिकार कहीं दुर्बलों के लिये १० ठोकर का कारण हो जाय। क्योंकि यदि कोई तुझे जिस को ज्ञान है मूर्त्ति के मन्दिर में भोजन पर बैठे देखे तो क्या इस लिये कि वह दुर्बल है उस का मन मूर्त्ति के आगे बलि किई ११ हुई बस्तु खाने को दृढ़ न किया जायगा। और क्या वह दुर्बल भाई जिस के लिये खीष्ट मूआ १२ तेरे ज्ञान के हेतु नाश न होगा। परन्तु इस रीति से भाइयों का अपराध करने से और उन के दुर्बल मन को चोट देने से तुम खीष्ट का १३ अपराध करते हो। इस कारण यदि भोजन मेरे भाई को ठोकर खिलाता हो तो मैं कभी किसी रीति से मांस न खाऊंगा न हो कि मैं अपने भाई को ठोकर खिलाऊं ॥

## ९. क्या

मैं प्रेरित नहीं. क्या मैं निर्बंध नहीं हूं. क्या मैं ने हमारे प्रभु यीशु खीष्ट को नहीं देखा है. क्या तुम प्रभु में मेरे कृत नहीं हो। २ जो मैं औरों के लिये प्रेरित नहीं हूं तौभी तुम्हारे लिये तो हूं क्योंकि तुम प्रभु में मेरी प्रेरिताई की छाप हो। ३ जो मुझे जांचते हैं उन के लिये यही मेरा उत्तर ४ है। क्या हमें खाने और पीने का अधिकार ५ नहीं है। क्या जैसा दूसरे प्रेरितों और प्रभु के भाइयों को और कैफा को तैसा हम को भी अधिकार नहीं है कि एक धर्म्मबहिन से बिवाह ६ करके उसे लिये फिरें। अथवा क्या केवल मुझ को और बर्णबा को अधिकार नहीं है कि कमाई ७ करना छोड़ें। कौन कभी अपने ही खर्च से योद्धापन किया करता है. कौन दाख की बारी लगाता है और उस का कुछ फल नहीं खाता है. अथवा कौन भेड़ों के झुण्ड को रखवाली करता है और झुण्ड का दूध नहीं खाता है। ८ क्या मैं यह बातें मनुष्य की रीति पर बोलता हूं. क्या व्यवस्था भी यह बातें नहीं कहती ९ है। क्योंकि मूसा की व्यवस्था में लिखा है कि दावनेहारे बैल का मुंह मत बांध. क्या ईश्वर १० बैलों की चिन्ता करता है। अथवा क्या वह निज करके हमारे कारण कहता है. हमारे ही कारण लिखा गया कि उचित है कि हल-जोतनेहारा आशा से हल जोते और दावने-हारा भागी होने की आशा से दावनी करे। ११ यदि हम ने तुम्हारे लिये आत्मिक बस्तु बोई हैं तो हम जो तुम्हारी शारीरिक बस्तु लवें १२ क्या यह बड़ी बात है। यदि दूसरे जन तुम पर इस अधिकार के भागी हैं तो क्या हम अधिक करके नहीं हैं. परन्तु हम यह अधि-कार काम में न लाये पर सब कुछ सहते हैं जिस्तें खीष्ट के सुसमाचार की कुछ रोक न १३ करें। क्या तुम नहीं जानते हो कि जो लोग याजकीय कर्म्म करते हैं सो मन्दिर में से खाते हैं और जो लोग बेदी की सेवा करते हैं सो १४ बेदी के अंशधारी होते हैं। यूं ही प्रभु ने भी जो लोग सुसमाचार सुनाते हैं उन के लिये ठहराया है कि सुसमाचार से उन की जीविका होय ॥

१५ परन्तु मैं इन बातों में से कोई बात काम में नहीं लाया और मैं ने तो यह बातें इस लिये नहीं

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

लिखों कि मेरे विषय में यूं ही किया जाय क्योंकि मरना मेरे लिये इस से भला है कि कोई मेरा १६ बड़ाई करना व्यर्थ ठहरावे। क्योंकि जो मैं सुसमाचार प्रचार करूं तो इस से कुछ मेरी बड़ाई नहीं है क्योंकि मुझे अवश्य पड़ता है और जो मैं सुसमाचार प्रचार न करूं तो मुझे १७ सन्ताप है। क्योंकि जो मैं अपनी इच्छा से यह करता हूं तो मजूरी मुझे मिलती है पर जो अनिच्छा से तो भंडारीपन मुझे सौंपा गया १८ है। सो मेरी कौन सी मजूरी है. यह कि सुसमाचार प्रचार करने में मैं खीष्ट का सुसमाचार सेंत का ठहराऊं यहां लों कि सुसमाचार में जो मेरा अधिकार है उस का मैं अति भोग १९ न करूं। क्योंकि सभों से निर्बंध होके मैं ने अपने को सभों का दास बनाया कि मैं अधिक २० लोगों को प्राप्त करूं। और यिहूदियों के लिये मैं यिहूदी सा बना कि यिहूदियों को प्राप्त करूं. जो लोग व्यवस्था के अधीन हैं उन के लिये मैं व्यवस्था के अधीन के ऐसा बना कि उन्हें जो व्यवस्था के अधीन हैं प्राप्त करूं। २१ व्यवस्थाहीनों के लिये मैं जो ईश्वर की व्यवस्था से हीन नहीं परन्तु खीष्ट की व्यवस्था के अधीन हूं व्यवस्थाहीन सा बना कि व्यवस्था-२२ हीनों को प्राप्त करूं। मैं दुर्बलों के लिये दुर्बल सा बना कि दुर्बलों को प्राप्त करूं. मैं सभों के लिये सब कुछ बना हूं कि मैं अवश्य कई एक २३ को बचाऊं। और यही मैं सुसमाचार के कारण करता हूं कि मैं उस का भागी हो जाऊं॥

२४ क्या तुम नहीं जानते हो कि अखाड़े में दौड़नेहारे सब ही दौड़ते हैं परन्तु जीतने का फल एक ही पाता है. तुम वैसे ही दौड़ो कि २५ तुम प्राप्त करो। और हर एक लड़नेहारा सब बातों में संयमी रहता है. सो वे तो नाशमान मुकुट परन्तु हम लोग अबिनाशी मुकुट लेने २६ को ऐसे रहते हैं। मैं भी तो ऐसा दौड़ता हूं जैसा बिन दुबधा से दौड़ता मैं ऐसा नहीं मुष्टि लड़ता हूं जैसा बयार को पीटता हुआ लड़ता। २७ परन्तु मैं अपने देह को ताड़ना करके बश में लाता हूं ऐसा न हो कि मैं औरों को उपदेश देके आप ही किसी रीति से निकृष्ट बनूं॥

**१०.** हे भाइयो मैं नहीं चाहता हूं कि तुम इस से अनजान रहो कि हमारे पितर लोग सब मेघ के नीचे थे और सब समुद्र के बीच में से गये। और सभों को २ मेघ में और समुद्र में मूसा के संबंध का बपतिसमा दिया गया। और सभों ने एक ही ३ आत्मिक भोजन खाया। और सभों ने एक ही ४ आत्मिक पानी पिया क्योंकि वे उस आत्मिक पर्व्वत से जो उन के पीछे पीछे चलता था पीते थे और वह पर्व्वत खीष्ट था। परन्तु ईश्वर उन ५ में के अधिक लोगों से प्रसन्न नहीं था क्योंकि वे जंगल में मारे पड़े। यह बातें हमारे लिये ६ दृष्टान्त हुईं इस लिये कि जैसे उन्हों ने लालच किया तैसे हम लोग बुरी बस्तुओं के लालची न होवें। और न तुम मूर्त्तिपूजक होओ जैसे ७ उन्हों में से कितने थे जैसा लिखा है लोग खाने और पीने को बैठे और खेलने को उठे। और न हम व्यभिचार करें जैसा उन्हों में से ८ कितनों ने व्यभिचार किया और एक दिन में तेईस सहस्र गिरे। और न हम खीष्ट की ९ परीक्षा करें जैसा उन्हों में से कितनों ने परीक्षा किई और सांपों से नाश किये गये। और न १० कुड़कुड़ाओ जैसा उन्हों में से कितने कुड़कुड़ाये और नाशक से नाश किये गये। पर यह सब ११ बातें जो उन पर पड़ीं दृष्टान्त थीं और वे हमारी चितावनी के कारण लिखी गईं जिन के आगे जगत के अन्त समय पहुंचे हैं। इस १२ लिये जो समझता है कि मैं खड़ा हूं सो सचेत रहे कि गिर न पड़े। तुम पर कोई परीक्षा १३ नहीं पड़ी है केवल ऐसी जैसी मनुष्य को हुआ करती है और ईश्वर बिश्वासयोग्य है जो तुम्हें तुम्हारे सामर्थ्य के बाहर परीक्षित होने न देगा परन्तु परीक्षा के साथ निकास भी करेगा कि तुम सह सको। इस कारण हे मेरे १४ प्यारो मूर्त्तिपूजा से बचे रहो॥

मैं जैसा बुद्धिमानों से बोलता हूं. जो मैं १५ कहता हूं उसे तुम बिचार करो। वह धन्यबाद १६ का कटोरा जिस के ऊपर हम धन्यबाद करते हैं क्या खीष्ट के लोहू की संगति नहीं है. वह रोटी जिसे हम तोड़ते हैं क्या खीष्ट के देह की संगति नहीं है। एक रोटी है इस लिये हम १७ जो बहुत हैं एक देह हैं क्योंकि हम सब उस एक रोटी के भागी होते हैं। शारीरिक इस्रा- १८ येल को देखो. क्या बलिदानों के खानेहारे बेदी के साझी नहीं हैं। तो मैं क्या कहता हूं. १९ क्या यह कि मूर्त्ति कुछ है अथवा कि मूर्त्ति के आगे का बलिदान कुछ है। नहीं पर यह कि २०

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


देवपूजक लोग जो कुछ बलिदान करते हैं सो ईश्वर के आगे नहीं पर भूतों के आगे बलिदान करते हैं ग्रोर मैं नहीं चाहता हूं कि तुम भूतों २१ के साझी हो जाग्रो। तुम प्रभु के कटोरे ग्रोर भूतों के कटोरे दोनों से नहीं पी सकते हो. तुम प्रभु की मेज ग्रोर भूतों की मेज दोनों के २२ भागी नहीं हो सकते हो। ग्रथवा क्या हम प्रभु को छेड़ते हैं. क्या हम उस से ग्रधिक शक्तिमान हैं॥

२३ सब कुछ मेरे लिये उचित है परन्तु सब कुछ लाभ का नहीं है. सब कुछ मेरे लिये उचित २४ है परन्तु सब कुछ नहीं सुधारता है। कोई अपना लाभ न ढूंढ़े परन्तु हर एक जन दूसरे २५ का लाभ ढूंढ़े। जो कुछ मांस की हाट में बिकता है सो खाग्रो ग्रोर बिवेक के कारण २६ कुछ मत पूछो। क्योंकि पृथिवी ग्रोर उस की २७ सारी संपत्ति परमेश्वर की है। ग्रोर यदि अबिश्वासियों में से कोई तुम्हें नेवता देवे ग्रोर तुम्हें जाने की इच्छा होय तो जो कुछ तुम्हारे आगे रखा जाय सो खाग्रो ग्रोर बिवेक के २८ कारण कुछ मत पूछो। परन्तु यदि कोई तुम से कहे यह तो मूर्त्ति के ग्रागे बलि किया हुग्रा है तो उसी बतानेहारे के कारण ग्रोर बिवेक के कारण मत खाग्रो (क्योंकि पृथिवी ग्रोर उस २९ की सारी संपत्ति परमेश्वर की है)। बिवेक जो मैं कहता हूं सो ग्रपना नहीं परन्तु उस दूसरे का क्योंकि मेरी निर्बंधता क्यों दूसरे के ३० बिवेक से बिचार किई जाती है। जो मैं धन्य-बाद करके भागी होता हूं तो जिस के ऊपर मैं धन्य मानता हूं उस के लिये मेरी निन्दा क्यों ३१ होती है। सो तुम जो खावो ग्रथवा पीवो ग्रथवा कोई काम करो तो सब कुछ ईश्वर की ३२ महिमा के लिये करो। न यिहूदियों न यूना-नियों को न ईश्वर की मण्डली को ठोकर ३३ खिलाग्रो। जैसा मैं भी सब बातों में सभों को प्रसन्न करता हूं ग्रोर अपना लाभ नहीं परन्तु बहुतों का लाभ ढूंढ़ता हूं कि वे त्राण पावें॥

## ११. तुम मेरी सी चाल चलो जैसा मैं खीष्ट की सी चाल चलता हूं॥

२ हे भाइयो मैं तुम्हें सराहता हूं कि सब बातों में तुम मुझे स्मरण करते हो ग्रोर व्यवहारों को जैसा मैं ने तुम्हें ठहरा दिया तैसा ही धारण ३ करते हो। पर मैं चाहता हूं कि तुम जान लेग्रो कि खीष्ट हर एक पुरुष का सिर है ग्रोर पुरुष स्त्री का सिर है ग्रोर खीष्ट का सिर ईश्वर है। हर एक पुरुष जो सिर पर कुछ ४ ग्रोढ़े हुए प्रार्थना करता ग्रथवा भविष्यद्वाक्य कहता है ग्रपने सिर का अपमान करता है। परन्तु हर एक स्त्री जो उघाड़े सिर प्रार्थना ५ करती ग्रथवा भविष्यद्वाक्य कहती है ग्रपने सिर का ग्रपमान करती है क्योंकि वह मूंडी हुई से कुछ भिन्न नहीं है। यदि स्त्री सिर न ६ ढांके तो बाल भी कटवावे परन्तु यदि बाल कटवाना ग्रथवा मुंडवाना स्त्री को लज्जा है तो सिर ढांके। क्योंकि पुरुष को तो सिर ढांकना ७ उचित नहीं है क्योंकि वह ईश्वर का रूप ग्रोर महिमा है परन्तु स्त्री पुरुष की महिमा है। क्योंकि पुरुष स्त्री से नहीं हुआ परन्तु स्त्री पुरुष ८ से हुई। ग्रोर पुरुष स्त्री के लिये नहीं सृजा ९ गया परन्तु स्त्री पुरुष के लिये सृजी गई। इसी १० लिये दूतों के कारण स्त्री को उचित है कि अधि-कार अपने सिर पर रखे। तैाभी प्रभु में न तो ११ पुरुष बिना स्त्री से ग्रोर न स्त्री बिना पुरुष से है। क्योंकि जैसा स्त्री पुरुष से है तैसा पुरुष स्त्री १२ के द्वारा से है परन्तु सब कुछ ईश्वर से है। तुम १३ ग्रपने ग्रपने मन में बिचार करो. क्या उघाड़े सिर ईश्वर से प्रार्थना करना स्त्री को सोहता है। ग्रथवा क्या प्रकृति ग्राप ही तुम्हें नहीं सिखाती १४ है कि यदि पुरुष लम्बा बाल रखे तो उस को अनादर है। परन्तु यदि स्त्री लम्बा बाल रखे १५ तो उस को ग्रादर है क्योंकि बाल उस को ग्रोढ़नी के लिये दिया गया है। परन्तु यदि १६ कोई जन बिवादी देख पड़े तो न हमारी न ईश्वर की मण्डलियों की ऐसी रीति है॥

परन्तु यह ग्राज्ञा देने में मैं तुम्हें नहीं सरा- १७ हता हूं कि तुम्हारे एकट्ठे होने से भलाई नहीं परन्तु हानि होती है। क्योंकि पहिले मैं सुनता १८ हूं कि जब तुम मण्डली में एकट्ठे होते हो तब तुम्हों में अनेक बिभेद होते हैं ग्रोर मैं कुछ कुछ प्रतीति करता हूं। क्योंकि कुपन्थ भी तुम्हों में १९ ग्रवश्य होंगे इस लिये कि जो लोग खरे हैं सो तुम्हों में प्रगट हो जावें। सो तुम जो एक स्थान २० में एकट्ठे होते हो तो प्रभु भोज खाने के लिये नहीं है। क्योंकि खाने में हर एक पहिले ग्रपना २१ ग्रपना भोज खा लेता है ग्रोर एक तो भूखा है दूसरा मतवाला है। क्या खाने ग्रोर पीने के २२ लिये तुम्हें घर नहीं हैं ग्रथवा क्या तुम ईश्वर की

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



मण्डली को तुच्छ जानते हो और जिन्हें नहीं हैं उन्हें लज्जित करते हो. मैं तुम से क्या कहूं क्या इस बात में तुम्हें सराहूं. मैं नहीं सराहता हूं ॥

२३ क्योंकि मैं ने प्रभु से यह पाया जो मैं ने तुम्हें भी सोंप दिया कि प्रभु यीशु ने जिस रात वह पकड़वाया गया उसी रात को रोटी लिई। २४ और धन्य मानके उसे तोड़ा और कहा लेओ खाओ यह मेरा देह है जो तुम्हारे लिये तोड़ा जाता है. मेरे स्मरण के लिये यह किया करो। २५ इसी रीति से उस ने बियारी के पीछे कटोरा भी लेके कहा यह कटोरा मेरे लोहू पर नया नियम है. जब जब तुम इसे पीवो तब मेरे स्मरण के लिये यह किया करो ॥

२६ क्योंकि जब जब तुम यह रोटी खावो और यह कटोरा पीवो तब प्रभु की मृत्यु को जब लों वह न आवे प्रचार करते हो। २७ इस लिये जो कोई अनुचित रीति से यह रोटी खावे अथवा प्रभु का कटोरा पीवे सो प्रभु के देह और लोहू के दण्ड के योग्य होगा। २८ परन्तु मनुष्य अपने को परखे और इस रीति से यह रोटी खावे और इस कटोरे से पीवे। २९ क्योंकि जो अनुचित रीति से खाता और पीता है सो जब कि प्रभु के देह का विशेष नहीं मानता है तो खाने औ पीने से अपने पर दण्ड लाता है। ३० इस हेतु से तुम्हों में बहुत जन दुर्ब्बल औ रोगी हैं और बहुत से सोते हैं। ३१ क्योंकि जो हम अपना अपना बिचार करते तो हमारा बिचार नहीं किया जाता। ३२ परन्तु हमारा बिचार जो किया जाता है तो प्रभु से हम ताड़ना किये जाते हैं इस लिये कि संसार के संग दण्ड के योग्य न ठहराये जावें। ३३ इस लिये हे मेरे भाइयो जब तुम खाने को एकट्ठे होओ तब एक दूसरे के लिये ठहरो। ३४ परन्तु यदि कोई भूखा होय तो घर में खाय जिस्तें एकट्ठे होने से तुम्हारा दण्ड न होवे. और जो कुछ रह गया है जब कभी मैं तुम्हारे पास आऊं तब उस के विषय में आज्ञा देऊंगा ॥

**१२.** हे भाइयो मैं नहीं चाहता हूं कि तुम आत्मिक बिषयों में अनजान रहो। २ तुम जानते हो कि तुम देवपूजक थे और जैसे जैसे सिखाये जाते थे तैसे तैसे गूंगी मूरतों की ओर भटक जाते थे। ३ इस कारण मैं तुम्हें बताता हूं कि कोई जो ईश्वर के आत्मा से बोलता है यीशु को स्रापित नहीं कहता है और कोई यीशु को प्रभु नहीं कह सकता है केवल पवित्र आत्मा से ॥

४ बरदान तो बंटे हुए हैं परन्तु आत्मा एक ही है। ५ और सेवकाइयां बंटी हुई हैं परन्तु प्रभु एक ही है। ६ और कार्य्य बंटे हुए हैं परन्तु ईश्वर एक ही है जो सभों से ये सब कार्य्य करवाता है ॥

७ परन्तु एक एक मनुष्य को आत्मा का प्रकाश दिया जाता है जिस्तें लाभ होय। ८ क्योंकि एक को आत्मा के द्वारा से बुद्धि की बात दिई जाती है और दूसरे को उसी आत्मा के अनुसार ज्ञान की बात। ९ और दूसरे को उसी आत्मा से बिश्वास और दूसरे को उसी आत्मा से चंगा करने के बरदान। १० फिर दूसरे को आश्चर्य्य कर्म्म करने की शक्ति और दूसरे को भविष्यद्वाक्य बोलने की और दूसरे को आत्माओं को पहचानने की और दूसरे को अनेक प्रकार की भाषा बोलने की और दूसरे को भाषाओं का अर्थ लगाने की शक्ति दिई जाती है। ११ परन्तु ये सब कार्य्य वही एक आत्मा करवाता है और अपनी इच्छा के अनुसार हर एक मनुष्य को पृथक पृथक करके बांट देता है ॥

१२ क्योंकि जैसे देह तो एक है और उस के अंग बहुत से हैं परन्तु उस एक देह के सब अंग यद्यपि बहुत से हैं तौभी एक ही देह हैं तैसे ही ख्रीष्ट भी है। १३ क्योंकि हम लोग क्या यिहूदी क्या यूनानी क्या दास क्या निर्बन्ध सभों ने एक देह होने को एक आत्मा से बपतिसमा लिया और सब एक आत्मा पिलाये गये। १४ क्योंकि देह एक ही अंग नहीं है परन्तु बहुत से अंग। १५ यदि पांव कहे मैं हाथ नहीं हूं इस लिये मैं देह का अंश नहीं हूं तो क्या वह इस कारण से देह का अंश नहीं है। १६ और यदि कान कहे मैं आंख नहीं हूं इस लिये मैं देह का अंश नहीं हूं तो क्या वह इस कारण से देह का अंश नहीं है। १७ जो सारा देह आंख ही होता तो सुनना कहां. जो सारा देह कान ही होता तो सूंघना कहां। १८ परन्तु अब तो ईश्वर ने अंगों को और उन में से एक एक को देह में अपनी इच्छा के अनुसार रखा है। १९ परन्तु यदि सब अंग एक ही अंग होते तो देह कहां होता। २० पर अब बहुत से अंग हैं परन्तु एक ही देह है। २१ आंख हाथ से



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



नहीं कह सकती है कि मुझे तेरा कुछ प्रयोजन नहीं और फिर सिर पांवों से नहीं कह सकता
२२ कि मुझे तुम्हारा कुछ प्रयोजन नहीं। परन्तु देह के जो अंग अति दुर्ब्बल देख पड़ते हैं सो बहुत
२३ अधिक करके आवश्यक हैं। और देह के जिन अंगों को हम अति निरादर समझते हैं उन पर हम बहुत अधिक आदर रखते हैं और हमारे शोभाहीन अंग बहुत अधिक शोभायमान किये
२४ जाते हैं। पर हमारे शोभायमान अंगों को इस का कुछ प्रयोजन नहीं है परन्तु ईश्वर ने देह को मिला लिया है और जिस अंग को घटी
२५ थी उस को बहुत अधिक आदर दिया है। कि देह में बिभेद न होय परन्तु अंग एक दूसरे के
२६ लिये एक समान चिन्ता करें। और यदि एक अंग दुःख पाता है तो सब अंग उस के साथ दुःख पाते हैं अथवा यदि एक अंग की बड़ाई किई जाती है तो सब अंग उस के साथ
२७ आनन्द करते हैं। सो तुम लोग ख्रीष्ट के देह हो और पृथक पृथक करके उस के अंग हो॥
२८ और ईश्वर ने कितनों को मंडली में रखा है पहिले प्रेरितों को दूसरे भविष्यद्वक्ताओं को तीसरे उपदेशकों को तब आश्चर्य्य कर्म्मों को तब चंगा करने के बरदानों को और उपकारों को और प्रधानताओं को और अनेक प्रकार की भाषाओं
२९ को। क्या सब प्रेरित हैं. क्या सब भविष्यद्वक्ता हैं. क्या सब उपदेशक हैं. क्या सब
३० आश्चर्य्य कर्म्म करनेहारे हैं। क्या सभों को चंगा करने के बरदान मिले हैं. क्या सब अनेक भाषा बोलते हैं. क्या सब अर्थ लगाते हैं।
३१ परन्तु अच्छे अच्छे बरदानों की अभिलाषा करो और मैं तुम्हें और भी एक श्रेष्ठ मार्ग बताता हूं॥

१३. जो मैं मनुष्यों और स्वर्गदूतों की बोलियां बोलूं पर मुझ में प्रेम न हो तो मैं ठनठनाता पीतल अथवा झंझ-
२ नाती झांझ हूं। और जो मैं भविष्यद्वाणी बोल सकूं और सब भेदों को और सब ज्ञान को समझूं और जो मुझे संपूर्ण बिश्वास होय यहां लों कि मैं पहाड़ों को टाल देऊं पर मुझ
३ में प्रेम न हो तो मैं कुछ नहीं हूं। और जो मैं अपनी सारी संपत्ति कंगालों को खिलाऊं और जो मैं जलाये जाने को अपना देह सौंप देऊं पर मुझ में प्रेम न हो तो मुझे कुछ लाभ नहीं है॥

४ प्रेम धीरजवन्त और कृपाल है. प्रेम डाह नहीं करता है. प्रेम अपनी बड़ाई नहीं करता
५ है और फूल नहीं जाता है। वह अनरीति नहीं चलता है वह आपस्वार्थी नहीं है वह खिजलाया नहीं जाता है वह बुराई की
६ चिन्ता नहीं करता है। वह अधर्म्म से आनन्दित नहीं होता है परन्तु सच्चाई पर आनन्द
७ करता है। वह सब बातें सहता है सब बातों का बिश्वास करता है सब बातों की आशा रखता है सब बातों में स्थिर रहता है॥
८ प्रेम कभी नहीं टल जाता है परन्तु जो भविष्यद्वाणियां हों तो वे लोप होंगी अथवा बोलियां हों तो उन का अन्त लगेगा अथवा
९ ज्ञान हो तो वह लोप होगा। क्योंकि हम अंश मात्र जानते हैं और अंश मात्र भविष्यद्वाणी कहते
१० हैं। परन्तु जब वह जो संपूर्ण है आवेगा तब
११ यह जो अंश मात्र है लोप हो जायगा। जब मैं बालक था तब मैं बालक की नाईं बोलता था मैं बालक का सा मन रखता था मैं बालक का सा बिचार करता था परन्तु मैं जो अब मनुष्य
१२ हुआ हूं तो बालक की बातें छोड़ दिई हैं। हम तो अभी दर्पण में गूढ़ अर्थ सा देखते हैं परन्तु तब साक्षात देखेंगे. मैं अब अंश मात्र जानता हूं परन्तु तब जैसा पहचाना गया हूं तैसा ही पहचानूंगा॥
१३ सो अब बिश्वास आशा प्रेम ये तीनों रहते हैं परन्तु इन में से प्रेम श्रेष्ठ है॥

१४. प्रेम की चेष्टा करो तौभी आत्मिक बरदानों की अभिलाषा करो परन्तु अधिक करके कि तुम
२ भविष्यद्वाक्य कहो। क्योंकि जो अन्य भाषा बोलता है सो मनुष्यों से नहीं परन्तु ईश्वर से बोलता है क्योंकि कोई नहीं बूझता है पर
३ आत्मा में वह गूढ़ बातें बोलता है। परन्तु जो भविष्यद्वाक्य कहता है सो मनुष्यों से सुधारने की और उपदेश और शांति की बातें करता
४ है। जो अन्य भाषा बोलता है सो अपने ही को सुधारता है परन्तु जो भविष्यद्वाक्य कहता है
५ सो मंडली को सुधारता है। मैं चाहता हूं कि तुम सब अनेक अनेक भाषा बोलते परन्तु अधिक करके कि तुम भविष्यद्वाक्य कहते क्योंकि अनेक भाषा बोलनेहारा यदि अर्थ न लगावे कि मंडली

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



सुधारी जाय तो भविष्यद्वाक्य कहनेहारा उस से बड़ा है ॥

६ अब हे भाइयो जो मैं तुम्हारे पास अनेक भाषा बोलता हुआ आऊं तौभी जो मैं प्रकाश वा ज्ञान अथवा भविष्यद्वाणी वा उपदेश करके तुम से न बोलूं तो मुझ से तुम्हारा क्या लाभ ७ होगा। निर्जीव वस्तु भी जो शब्द देती हैं चाहे बंशी चाहे बीण यदि स्वरों में भेद न कर दें तो जो बंशी अथवा बीण पर बजाया जाता ८ है सो क्योंकर पहचाना जायगा। क्योंकि तुरही भी यदि अनिश्चय शब्द देवे तो कौन अपने ९ को लड़ाई के लिये तैयार करेगा। वैसे ही तुम भी यदि जीभ से स्पष्ट बात न करो तो जो बोला जाता है सो क्योंकर बूझा जायगा क्योंकि १० तुम बयार से बात करनेहारे ठहरोगे। जगत में क्या जाने कितने प्रकार की बोलियां होंगीं और उन में से किसी प्रकार की बोली निरर्थक ११ नहीं है। इस लिये जो मैं बोली का अर्थ न जानूं तो मैं बोलनेहारे के लेखे परदेशी होऊंगा १२ और बोलनेहारा मेरे लेखे परदेशी होगा। सो तुम भी जब कि आत्मिक विषयों के अभिलाषी हो तो मंडली के सुधारने के निमित्त बढ़ जाने १३ का यत्न करो। इस कारण जो अन्य भाषा बोले सो प्रार्थना करे कि अर्थ भी लगा सके ॥

१४ क्योंकि जो मैं अन्य भाषा में प्रार्थना करूं तो मेरा आत्मा प्रार्थना करता है परन्तु मेरी १५ बुद्धि निष्फल है। तो क्या है. मैं आत्मा से प्रार्थना करूंगा और बुद्धि से भी प्रार्थना करूंगा मैं आत्मा से गान करूंगा और बुद्धि से भी १६ गान करूंगा। नहीं तो यदि तू आत्मा से धन्यबाद करे तो जो अनसिख की सी दशा में है सो तेरे धन्य मानने पर क्योंकर आमीन कहेगा १७ वह तो नहीं जानता तू क्या कहता है। क्योंकि तू तो भली रीति से धन्य मानता है परन्तु वह १८ दूसरा सुधारा नहीं जाता है। मैं अपने ईश्वर का धन्य मानता हूं कि मैं तुम सभों से अधिक १९ करके अन्य अन्य भाषा बोलता हूं। परन्तु मंडली में दस सहस्त्र बातें अन्य भाषा में कहने से मैं पांच बातें अपनी बुद्धि से कहना अधिक २० चाहता हूं जिस्तें औरों को भी सिखाऊं। हे भाइयो ज्ञान में बालक मत होओ तौभी बुराई में बालक होओ परन्तु ज्ञान में सयाने होओ॥

२१ व्यवस्था में लिखा है कि परमेश्वर कहता है मैं अन्य भाषा बोलनेहारों के द्वारा और पराये मुख के द्वारा इन लोगों से बात करूंगा और वे इस रीति से भी मेरी न सुनेंगे। सो अन्य २२ अन्य बोलियां बिश्वासियों के लिये नहीं पर अबिश्वासियों के लिये चिन्ह हैं परन्तु भविष्यद्वाणी अबिश्वासियों के लिये नहीं पर बिश्वासियों के लिये चिन्ह है। सो यदि सारी मंडली २३ एक संग एकट्ठी होय और सब अन्य अन्य भाषा बोलें और अनसिख अथवा अबिश्वासी लोग भीतर आवें तो क्या वे न कहेंगे कि ये लोग बौरहे हैं। परन्तु यदि सब भविष्यद्वाक्य कहें २४ और कोई अबिश्वासी अथवा अनसिख मनुष्य भीतर आवे तो वह सभों की ओर से दोषी ठहरता है और सभों से जांचा जाता है। और २५ इस रीति से उस के मन की गुप्त बातें प्रगट हो जाती हैं और यूं वह मुंह के बल गिरके ईश्वर को प्रणाम करेगा और बतावेगा कि ईश्वर निश्चय इन लोगों के बीच में है॥

तो हे भाइयो क्या है. जब तुम एकट्ठे होते २६ हो तब तुम में से हर एक के पास गीत है उपदेश है अन्य भाषा है प्रकाश है भाषा का अर्थ है. सब कुछ सुधारने के लिये किया जाय। यदि कोई अन्य भाषा बोले तो दो दो अथवा २७ बहुत होय तो तीन तीन और पारी पारी बोलें और एक मनुष्य अर्थ लगावे। परन्तु यदि अर्थ २८ लगानेहारा न हो तो मंडली में चुप रहे और अपने से और ईश्वर से बोले। भविष्यद्वक्ता दो २९ अथवा तीन बोलें और दूसरे बिचार करें। और ३० यदि दूसरे पर जो बैठा है कुछ प्रगट किया जाय तो पहिला चुप रहे। क्योंकि तुम सब ३१ एक एक करके भविष्यद्वाक्य कह सकते हो इस लिये कि सब सीखें और सब शांति पावें। और ३२ भविष्यद्वक्ताओं के आत्मा भविष्यद्वक्ताओं के बश में हैं। क्योंकि ईश्वर हुल्लड़ का नहीं ३३ परन्तु शांति का कर्त्ता है जैसे पवित्र लोगों की सब मंडलियों में है॥

तुम्हारी स्त्रियां मंडलियों में चुप रहें क्योंकि ३४ उन्हें बात करने की नहीं परन्तु बश में रहने की आज्ञा दिई गई है जैसे व्यवस्था भी कहती है। और यदि वे कुछ सीखने चाहती हैं तो ३५ घर में अपने ही स्वामियों से पूछें क्योंकि मंडली में बात करना स्त्रियों को लज्जा है॥

क्या ईश्वर का बचन तुम ही में से निकला ३६ अथवा केवल तुम्हारे ही पास पहुंचा। यदि ३७ कोई मनुष्य भविष्यद्वक्ता अथवा आत्मिक जन

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



देख पड़े तो मैं तुम्हारे पास जो बातें लिखता हूं वह उन्हें माने कि वे प्रभु की आज्ञाएं हैं। ३८ परन्तु यदि कोई नहीं समझता है तो न समझे। ३९ सो हे भाइयो भविष्यद्वाक्य कहने की अभिलाषा करो और अनेक भाषा बोलने को मत ४० बर्जो। सब कुछ शुभ रीति से और ठिकाने सिर किया जाय॥

१५. हे भाइयो मैं वह सुसमाचार तुम्हें बताता हूं जो मैं ने तुम्हें सुनाया जिसे तुम ने ग्रहण भी किया जिस में २ तुम खड़े भी रहते हो। जिस के द्वारा जो तुम उस बचन को जिस करके मैं ने तुम्हें सुसमाचार सुनाया धारण करते हो तुम्हारा त्राण भी होता है नहीं तो तुम ने वृथा बिश्वास ३ किया है। क्योंकि सब से बड़ी बातों में मैं ने यही तुम्हें सोंप दिई जो मैं ने ग्रहण भी किई थी कि खीष्ट धर्म्मपुस्तक के अनुसार हमारे ४ पापों के लिये मरा। और कि वह गाड़ा गया और कि धर्म्मपुस्तक के अनुसार वह तीसरे दिन ५ जी उठा। और कि वह कैफा को तब बारहों ६ शिष्यों को दिखाई दिया। तब वह एक ही बेर में पांच सौ से अधिक भाइयों को दिखाई दिया जिन में से अधिक भाई अब लों बने रहे परन्तु ७ कितने सो भी गये हैं। तब वह याकूब को ८ फिर सब प्रेरितों को दिखाई दिया। और सब के पीछे वह मुझ को भी जैसे असमय के जन्मे ९ हुए को दिखाई दिया। क्योंकि मैं प्रेरितों में सब से छोटा हूं और प्रेरित कहलाने के योग्य नहीं हूं इस कारण कि मैं ने ईश्वर की मंडली को १० सताया। परन्तु मैं जो कुछ हूं सो ईश्वर के अनुग्रह से हूं और उस का अनुग्रह जो मुझ पर हुआ सो व्यर्थ नहीं हुआ परन्तु मैं ने उन सभों से अधिक करके परिश्रम किया तौभी मैं ने नहीं परन्तु ईश्वर के अनुग्रह ने जो मेरे संग ११ था परिश्रम किया। सो क्या मैं क्या वे हम यूं ही उपदेश करते हैं और तुम ने यूं ही बिश्वास किया॥

१२ परन्तु जो खीष्ट की यह कथा सुनाई जाती है कि वह मृतकों में से जी उठा है तो तुम में से कई एक जन क्योंकर कहते हैं कि मृतकों का १३ पुनरुत्थान नहीं है। यदि मृतकों का पुनरुत्थान १४ नहीं है तो खीष्ट भी नहीं जी उठा है। और जो खीष्ट नहीं जी उठा है तो हमारा उपदेश व्यर्थ है और तुम्हारा बिश्वास भी व्यर्थ है। १५ और हम ईश्वर के विषय में झूठे साक्षी भी ठहरते हैं क्योंकि हम ने ईश्वर पर साक्षी दिई कि उस ने खीष्ट को जिला उठाया पर यदि मृतक नहीं जी १६ उठते हैं तो उस ने उस को नहीं उठाया। क्योंकि यदि मृतक नहीं जी उठते हैं तो खीष्ट भी १७ नहीं जी उठा है। और जो खीष्ट नहीं जी उठा है तो तुम्हारा बिश्वास व्यर्थ है तुम अब लों १८ अपने पापों में पड़े हो। तब वे भी जो खीष्ट १९ में सो गये हैं नष्ट हुए हैं। जो खीष्ट पर केवल इसी जीवन लों हमारी आशा है तो सब मनुष्यों से हम लोग अधिक अभागे हैं॥

२० पर अब तो खीष्ट मृतकों में से जी उठा है और उन्हों का जो सो गये हैं पहिला फल हुआ २१ है। क्योंकि जब कि मनुष्य के द्वारा से मृत्यु हुई मनुष्य के द्वारा से मृतकों का पुनरुत्थान २२ भी होगा। क्योंकि जैसा आदम में सब लोग मरते हैं तैसा ही खीष्ट में सब लोग जिलाये २३ जायेंगे। परन्तु हर एक अपने अपने पद के अनुसार जिलाया जायगा खीष्ट पहिला फल २४ तब खीष्ट के लोग उस के आने पर। पीछे जब वह राज्य को ईश्वर अर्थात पिता के हाथ सोंपेगा जब वह सारी प्रधानता और सारा अधिकार औ पराक्रम लोप करेगा तब अन्त २५ होगा। क्योंकि जब लों वह सब शत्रुओं को अपने चरणों तले न कर ले तब लों राज्य करना २६ उस को अवश्य है। पिछला शत्रु जो लोप किया २७ जायगा मृत्यु है। क्योंकि (लिखा है) उस ने सब कुछ उस के चरणों तले करके उस के अधीन किया परन्तु जब वह कहेगा कि सब कुछ अधीन किया गया है तब प्रगट है कि जिस ने सब कुछ उस के अधीन किया वह आप नहीं २८ अधीन हुआ। और जब सब कुछ उस के अधीन किया जायगा तब पुत्र आप भी उस के अधीन होगा जिस ने सब कुछ उस के अधीन किया २९ जिस्तें ईश्वर सभों में सब कुछ होय। नहीं तो जो मृतकों के लिये बपतिसमा लेते हैं सो क्या करेंगे यदि मृतक निश्चय नहीं जी उठते हैं तो वे क्यों मृतकों के लिये बपतिसमा लेते हैं। ३० हम भी क्यों हर घड़ी जोखिम में रहते हैं। ३१ तुम्हारे बिषय में खीष्ट यीशु हमारे प्रभु में जो बड़ाई मैं करता हूं उस बड़ाई को सोंह मैं प्रति-३२ दिन मरता हूं। जो मनुष्य की रीति पर मैं इफिस में बनपशुओं से लड़ा तो मुझे क्या लाभ

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



हुआ . यदि मृतक नहीं जी उठते हैं तो आओ हम खावें औ पीवें कि बिहान मर जायेंगे। ३३ धोखा मत खाओ . बुरी संगति अच्छी चाल ३४ को बिगाड़ती है। धर्म्म के लिये जाग उठो और पाप मत करो क्योंकि कितने हैं जो ईश्वर को नहीं जानते हैं . मैं तुम्हारी लज्जा निमित्त कहता हूं॥

३५ परन्तु कोई कहेगा मृतक लोग किस रीति से ३६ जी उठते हैं और कैसा देह धरके आते हैं। हे मूर्ख जो कुछ तू बोता है सो यदि मर न जाय तो ३७ जिलाया नहीं जाता है। और तू जो कुछ बोता है वह मूर्त्ति जो हो जायगी नहीं बोता है परन्तु निरा एक दाना चाहे गेहूं का चाहे और किसी ३८ अनाज का। परन्तु ईश्वर अपनी इच्छा के अनुसार उस को मूर्त्ति कर देता है और हर ३९ एक बीज को अपनी अपनी मूर्त्ति। हर एक शरीर एक ही प्रकार का शरीर नहीं है परन्तु मनुष्यों का शरीर और है पशुओं का शरीर और है मछलियों का और है पंछियों का और है। ४० स्वर्ग में के देह भी हैं और पृथिवी पर के देह हैं परन्तु स्वर्ग में के देहों का तेज और है ४१ और पृथिवी पर के देहों का और है। सूर्य्य का तेज और है चन्द्रमा का तेज और है और तारों का तेज और है क्योंकि तेज में एक तारा ४२ दूसरे तारे से भिन्न है। वैसे ही मृतकों का पुनरुत्थान भी होगा . वह नाशमान बोया जाता ४३ है अबिनाशी उठाया जाता है। वह अनादर सहित बोया जाता है तेज सहित उठाया जाता है . दुर्बलता सहित बोया जाता है सामर्थ्य सहित ४४ उठाया जाता। वह प्राणिक देह बोया जाता है आत्मिक देह उठाया जाता है . एक प्राणिक देह है ४५ और एक आत्मिक देह है। यूं लिखा भी है कि पहिला मनुष्य आदम जीवता प्राणी हुआ . पिछला ४६ आदम जीवन दायक आत्मा है। पर जो आत्मिक है सोई पहिला नहीं है परन्तु वह जो प्राणिक है ४७ तब वह जो आत्मिक है। पहिला मनुष्य पृथिवी से मिट्टी का था . दूसरा मनुष्य स्वर्ग से प्रभु ४८ है। वह मिट्टी का जैसा था वैसे वे भी हैं जो मिट्टी के हैं और वह स्वर्गबासी जैसा है वैसे वे भी ४९ हैं जो स्वर्गबासी हैं। और जैसे हम ने उस का रूप जो मिट्टी का था धारण किया है तैसे उस ५० स्वर्गबासी का रूप भी धारण करेंगे। पर हे भाइयो मैं यह कहता हूं कि मांस औ लोहू ईश्वर के राज्य के अधिकारी नहीं हो सकते हैं और न बिनाश अबिनाश का अधिकारी होता है। देखो मैं तुम्हें एक भेद बताता हूं कि हम ५१ सब नहीं सो जायेंगे परन्तु हम सब पिछली तुरही के समय क्षण भर में पलक मारते ही बदले जायेंगे। क्योंकि तुरही फूंकी जायगी और ५२ मृतक अबिनाशी उठाये जायेंगे और हम लोग बदले जायेंगे। क्योंकि अवश्य है कि यह नाश- ५३ मान अबिनाश को पहिन लेवे और यह मरनहार अमरता को पहिन लेवे। और जब यह ५४ नाशमान अबिनाश को पहिन लेगा और यह मरनहार अमरता को पहिन लेगा तब वह बचन जो लिखा हुआ है कि जय में मृत्यु निगली गई पूरा हो जायगा॥

हे मृत्यु तेरा डंक कहां . हे परलोक तेरी ५५ जय कहां। मृत्यु का डंक पाप है और पाप का ५६ बल व्यवस्था है। परन्तु ईश्वर का धन्यबाद ५७ हो जो हमारे प्रभु यीशु ख्रीष्ट के द्वारा से हमें जयवन्त करता है। सो हे मेरे प्यारे भाइयो दृढ़ ५८ और अचल रहो और यह जानके कि प्रभु में तुम्हारा परिश्रम ब्यर्थ नहीं है प्रभु के काम में सदा बढ़ते जाओ॥

**१६.** **उस** चन्दे के विषय में जो पवित्र लोगों के लिये ठहराया गया है जैसा मैं ने गलातिया की मण्डलियों को आज्ञा दिई तैसा तुम भी करो। हर अठ- २ वारे के पहिले दिन तुम में से हर एक मनुष्य जो कुछ उस की संपत्ति में बढ़ती दिई जाय सोई अपने पास इकट्ठा कर रखे ऐसा न हो कि जब मैं आऊं तब चंदे उगाहे जायें। और जब मैं ३ पहुंचूंगा तब जो कोई तुम्हें अच्छे देख पड़ें उन्हें मैं चिट्ठियां देके भेजूंगा कि तुम्हारा दान यिरूशलीम को ले जावें। पर जो मेरा भी ४ जाना उचित होय तो वे मेरे संग जायेंगे॥

जब मैं माकिदोनिया से होके निकल चुकूं ५ तब तुम्हारे पास आऊंगा। क्योंकि मैं माकि- ६ दोनिया से होके निकलता हूं पर क्या जाने तुम्हारे यहां ठहरूंगा बरन जाड़े का समय भी काटूंगा कि तुम जिधर कहीं मेरा जाना होय उधर मुझे कुछ दूर लों पहुंचावो। क्योंकि मैं ७ तुम्हें अब मार्ग में चलते चलते देखने नहीं चाहता हूं पर आशा रखता हूं कि यदि प्रभु ऐसा होने देवे तो कुछ दिन तुम्हारे यहां ठहर जाऊं। परन्तु पेंतिकोष्ट लों मैं इफिस में रहूंगा। ८

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

९ क्योंकि एक बड़ा और कार्य्य योग्य द्वार मेरे लिये खुला है और बहुत से बिरोधी हैं ॥

१० यदि तिमोथिय आवे तो देखो कि वह तुम्हारे यहां निर्भय रहे क्योंकि जैसा मैं प्रभु का ११ कार्य्य करता हूं तैसा वह भी करता है। सो कोई उसे तुच्छ न जाने परन्तु उस को कुशल से आगे पहुंचाओ कि वह मेरे पास आवे क्योंकि मैं भाइयों के संग उस की बाट देखता १२ हूं। भाई अपल्लो के विषय में यह है कि मैं ने उस से बहुत बिन्ती किई कि भाइयों के संग तुम्हारे पास जाय पर उस को इस समय में जाने की कुछ भी इच्छा न थी परन्तु जब अवसर पावेगा तब जायगा ॥

१३ जागते रहो . बिश्वास में दृढ़ रहो . पुरु- १४ षार्थ करो . बलवन्त होओ। तुम्हारे सब कर्म्म १५ प्रेम से किये जायें। और हे भाइयो मैं तुम से यह बिन्ती करता हूं . तुम स्तिफान के घराने को जानते हो कि आखाया का पहिला फल है और उन्हों ने अपने तईं पवित्र लोगों की सेवकाई के लिये ठहराया है। तुम ऐसों के १६ और हर एक मनुष्य के अधीन हो जो सहकर्म्मी औ परिश्रम करनेहारा है। स्तिफान १७ और फर्तुनात और आखायिक के आने से मैं आनन्दित हूं कि इन्हों ने तुम्हारी घटी को पूरी किई है। क्योंकि उन्हों ने मेरे और तुम्हारे १८ मन को सुख दिया है इस लिये ऐसों को मानो ॥

आशिया की मण्डलियों की ओर से तुम को १९ नमस्कार . अकूला और प्रिस्कीला का और उन के घर में की मण्डली का तुम से प्रभु में बहुत बहुत नमस्कार। सब भाई लोगों का २० तुम से नमस्कार . एक दूसरे को पवित्र चूमा लेके नमस्कार करो। मुझ पावल का अपने २१ हाथ का लिखा हुआ नमस्कार। यदि कोई २२ प्रभु यीशु खीष्ट को प्यार न करे तो स्रापित हो . मारानाथा (अर्थात प्रभु आता है)। प्रभु २३ यीशु खीष्ट का अनुग्रह तुम्हारे संग होय। खीष्ट यीशु में मेरा प्रेम तुम सभों के संग २४ होवे। आमीन ॥

---

# करिन्थियों को पावल प्रेरित की दूसरी पत्री।

---

**१. पावल** जो ईश्वर की इच्छा से यीशु खीष्ट का प्रेरित है और भाई तिमोथिय ईश्वर की मण्डली को जो करिन्थ में है उन सब पवित्र लोगों के संग २ जो सारे आखाया देश में हैं। तुम्हें हमारे पिता ईश्वर और प्रभु यीशु खीष्ट से अनुग्रह और शांति मिले ॥

३ हमारे प्रभु यीशु खीष्ट के पिता ईश्वर का जो दया का पिता और समस्त शांति का ४ ईश्वर है धन्यबाद होय। जो हमें हमारे सारे क्लेश में शांति देता है इस लिये कि हम उन्हें जो किसी प्रकार के क्लेश में हैं उस शांति से शांति दे सकें जिस करके हम आप ईश्वर से ५ शांति पाते हैं। क्योंकि जैसा खीष्ट के दुःख हमों में बहुत होते हैं तैसा हमारी शांति भी ६ खीष्ट के द्वारा से बहुत होती है। परन्तु हम यदि क्लेश पाते हैं तो यह तुम्हारी शांति औ निस्तार के लिये है जो इन्हीं दुःखों में जिन्हें हम भी उठाते हैं स्थिर रहने में गुण करता है . अथवा यदि शांति पाते हैं तो यह तुम्हारी शांति औ निस्तार के लिये है। और तुम्हारे ७ विषय में हमारी आशा दृढ़ है क्योंकि जानते हैं कि तुम जैसे दुःखों के तैसे शांति के भी भागी हो ॥

हे भाइयो हम नहीं चाहते हैं कि तुम ८ हमारे उस क्लेश के विषय में अनजान रहो जो आशिया में हम को हुआ कि सामर्थ्य से अधिक हम पर अत्यन्त भार पड़ा यहां लों कि प्राण बचाने का भी हमें उपाय न रहा। बरन ९ हम आप मृत्यु की आज्ञा अपने में पा चुके थे कि हमारा भरोसा अपने पर न होय परन्तु ईश्वर पर जो मृतकों को जिलाता है। उस ने १० हमें ऐसी बड़ी मृत्यु से बचाया और बचाता

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



है। उस पर हम ने आशा रखी है कि वह
११ फिर भी बचावेगा। कि तुम भी हमारे लिये प्रार्थना करके सहायता करोगे जिस्तें जो बरदान बहुतों के द्वारा से हमें मिलेगा उस के कारण बहुत लोग हमारे लिये धन्यबाद करें॥

१२ क्योंकि हमारी बड़ाई यह है अर्थात हमारे मन की साक्षी कि जगत में पर और भी तुम्हारे यहां हमारा ब्यवहार ईश्वर के योग्य की सीधाई औ सच्चाई सहित शारीरिक ज्ञान के अनुसार नहीं परन्तु ईश्वर के अनुग्रह के अनु-
१३ सार था। क्योंकि हम तुम्हारे पास और कुछ नहीं लिखते हैं केवल वह जो तुम पढ़ते अथवा मानते भी हो और मुझे भरोसा है कि अन्त
१४ लों भी मानोगे। जैसा तुम ने कुछ कुछ हमों को भी माना है कि जिस रीति से प्रभु यीशु के दिन में तुम हमारे लिये बड़ाई करने के हेतु हो उसी रीति से तुम्हारे लिये हम भी हैं।
१५ और इस भरोसे से मैं चाहता था कि पहिले तुम्हारे पास आऊं जिस्तें तुम्हें दूसरी बेर दान
१६ मिले। और तुम्हारे पास से होके माकिदोनिया को जाऊं और फिर माकिदोनिया से तुम्हारे पास आऊं और तुम्हों से यिहूदिया को
१७ और कुछ दूर लों पहुंचाया जाऊं। सो इस का बिचार करने में क्या मैं ने हलकाई किई अथवा मैं जो बिचार करता हूं क्या शरीर के अनुसार बिचार करता हूं कि मेरी बात में हां हां और
१८ नहीं नहीं होवे। ईश्वर बिश्वासयोग्य साक्षी है कि हमारा बचन जो तुम से कहा गया हां
१९ औ नहीं न था। क्योंकि ईश्वर का पुत्र यीशु खीष्ट जिस का हमारे द्वारा अर्थात मेरे औ सीला के औ तिमोथिय के द्वारा तुम्हारे बीच में प्रचार हुआ हां औ नहीं न था पर उस में
२० हां ही था। क्योंकि ईश्वर की प्रतिज्ञाएं जितनी हों उसी में हां और उसी में आमीन हैं जिस्तें हमारे द्वारा ईश्वर की महिमा प्रगट होय।
२१ और जो हमें तुम्हारे संग खीष्ट में दृढ़ करता है और जिस ने हमें अभिषेक किया है सो ईश्वर
२२ है। जिस ने हम पर छाप भी दिई है और हम लोगों के मन में पवित्र आत्मा का बयाना
२३ दिया है। परन्तु मैं ईश्वर को अपने प्राण पर साक्षी बदता हूं कि मैं ने तुम पर दया किई
२४ जो अब लों करिन्थ नहीं गया। यह नहीं कि हम तुम पर बिश्वास के विषय में प्रभुताई करनेहारे हैं परन्तु तुम्हारे आनन्द के सहायक हैं क्योंकि तुम बिश्वास से खड़े हो॥

## २. परन्तु

मैं ने अपने लिये तुम्हारे विषय में यही ठहराया कि मैं फिर उन के पास उदास होके न जाऊंगा।
२ क्योंकि जो मैं तुम्हें उदास करूं तो फिर मुझे आनन्दित करनेहारा कौन है केवल वह जो मुझ से उदास किया जाता है।
३ और मैं ने यही बात तुम्हारे पास इस लिये लिखी कि आने पर मुझे उन की ओर से शोक न होय जिन की ओर से उचित था कि मैं आनन्दित होता क्योंकि मैं तुम सभों का भरोसा रखता हूं कि मेरा आनन्द तुम सभों का आनन्द है।
४ बड़े क्लेश और मन के कष्ट से मैं ने बहुत रो रोके तुम्हारे पास लिखा इस लिये नहीं कि तुम्हें शोक होय पर इस लिये कि तुम उस प्रेम को जान लेओ जो मैं तुम्हारी ओर बहुत अधिक करके रखता हूं॥

५ परन्तु किसी ने यदि शोक दिलाया है तो मुझे नहीं पर मैं बहुत भार न देऊं इस लिये कहता हूं कुछ कुछ तुम सभों को शोक दिलाया
६ है। ऐसे जन के लिये यह दण्ड जो भाइयों में
७ से अधिक लोगों ने दिया बहुत है। इस लिये इस के बिरुद्ध तुम्हें और भी चाहिये कि उसे क्षमा करो और शांति देओ न हो कि ऐसा
८ मनुष्य अत्यन्त शोक में डूब जाय। इस कारण मैं तुम से बिन्ती करता हूं कि उस को अपने
९ प्रेम का प्रमाण देओ। क्योंकि मैं ने इस हेतु से लिखा भी कि तुम्हारी परीक्षा लेके जानूं कि तुम सब बातों में आज्ञाकारी होते हो कि नहीं।
१० जिस का तुम कुछ क्षमा करते हो मैं भी क्षमा करता हूं क्योंकि मैं ने भी यदि कुछ क्षमा किया है तो जिस को क्षमा किया है उस को तुम्हारे
११ कारण खीष्ट के साक्षात क्षमा किया है। कि शैतान का हम पर दांव न चले क्योंकि हम उस की जुगतों से अज्ञान नहीं हैं॥

१२ जब मैं खीष्ट का सुसमाचार प्रचार करने को त्रोआ में आया और प्रभु के काम का एक द्वार
१३ मेरे लिये खुला था। तब मैं ने अपने भाई तीतस को जो नहीं पाया तो मेरे मन को चैन न मिला परन्तु उन से बिदा होके मैं माकिदोनिया को गया॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


९ भ्रात्रीय प्रेम के विषय में तुम्हें प्रयोजन नहीं है कि मैं तुम्हारे पास लिखूं क्योंकि एक दूसरे को प्यार करने को तुम आप ही ईश्वर के १० सिखाये हुए हो। क्योंकि तुम सारे माकिदोनिया के सब भाइयों की ओर सोई करते भी हो परन्तु हे भाइयो हम तुम से बिन्ती करते ११ हैं कि अधिक बढ़ते जाओ। और जैसे हम ने तुम्हें आज्ञा दिई तैसे चैन से रहने का और अपना अपना काम करने का और अपने अपने १२ हाथों से कमाने का यत्न करो। जिस्तें तुम बाहरवालों को ओर शुभ रीति से चलो और तुम्हें किसी बस्तु की घटती न होय॥

१३ हे भाइयो मैं नहीं चाहता हूं कि तुम उन के विषय में जो सोये हुए हैं अनजान रहो न हो कि तुम औरों के समान जिन्हें आशा नहीं १४ है शोक करो। क्योंकि जो हम बिश्वास करते हैं कि यीशु मरा और जी उठा तो वैसे ही ईश्वर उन्हें भी जो यीशु में सोये हैं उस के १५ संग लावेगा। क्योंकि हम प्रभु के बचन के अनुसार तुम से यह कहते हैं कि हम जो जीवते और प्रभु के आने लों बच जाते हैं उन के आगे १६ जो सोये हैं नहीं बढ़ चलेंगे। क्योंकि प्रभु आप ही ऊंचे शब्द सहित प्रधान दूत के शब्द सहित और ईश्वर की तुरही सहित स्वर्ग से उतरेगा और जो ख्रीष्ट में मूए हैं सोई पहिले उठेंगे। १७ तब हम जो जीवते और बच जाते हैं एक संग उन के साथ प्रभु से मिलने को मेघों में आकाश पर उठा लिये जायेंगे और इस रीति से हम १८ सदा प्रभु के संग रहेंगे। सो इन बातों से एक दूसरे को शांति देओ॥

**५. पर्व** हे भाइयो कालों और समयों के विषय में तुम्हें प्रयोजन नहीं २ है कि तुम्हारे पास कुछ लिखा जाय। क्योंकि तुम आप ठीक करके जानते हो कि जैसा रात को चोर तैसा ही प्रभु का दिन आता है। ३ क्योंकि जब लोग कहेंगे कुशल है और कुछ भय नहीं तब जैसी गर्भवती पर प्रसव की पीड़ तैसा उन पर बिनाश अचांचक आ पड़ेगा और ४ वे किसी रीति से नहीं बचेंगे। पर हे भाइयो तुम तो अंधकार में नहीं हो कि तुम पर वह ५ दिन चोर की नाईं आ पड़े। तुम सब ज्योति के सन्तान और दिन के सन्तान हो. हम न रात के न अंधकार के हैं। इस लिये हम औरों ६ के समान सोवें सो नहीं परन्तु जागें और सचेत रहें। क्योंकि सोनेहारे रात को सोते हैं और ७ मतवाले लोग रात को मतवाले होते हैं। पर हम ८ जो दिन के हैं तो बिश्वास और प्रेम की झिलम और टोप अर्थात त्राण की आशा पहिनके सचेत रहें। क्योंकि ईश्वर ने हमें क्रोध के लिये नहीं ९ पर इस लिये ठहराया कि हम अपने प्रभु यीशु ख्रीष्ट के द्वारा से त्राण प्राप्त करें। जो हमारे १० लिये मरा कि हम चाहे जागें चाहे सोवें एक संग उस के साथ जीवें। इस कारण एक दूसरे को ११ शांति देओ और एक दूसरे को सुधारो जैसे तुम करते भी हो॥

हे भाइयो हम तुमसे बिन्ती करते हैं कि जो तु- १२ म्हों में परिश्रम करते हैं और प्रभु में तुम पर अध्यक्षता करते हैं और तुम्हें चिताते हैं उन्हें पहचान रखो। और उन के काम के कारण उन्हें अत्यन्त १३ प्रेम के योग्य समझो. आपस में मिले रहो॥

और हे भाइयो हम तुम से बिन्ती करते हैं १४ अनरीति से चलनेहारों को चिताओ कायरों को शांति देओ दुर्बलों को संभालो सभों की ओर धीरजवन्त होओ। देखो कि कोई किसी १५ से बुराई के बदले बुराई न करे परन्तु सदा एक दूसरे की ओर और सभों की ओर भी भलाई की चेष्टा करो। सदा आनन्दित रहो। निरन्तर १६,१७ प्रार्थना करो। हर बात में धन्य मानो क्योंकि १८ तुम्हारे विषय में यही ख्रीष्ट यीशु में ईश्वर की इच्छा है। आत्मा को निवृत्त मत करो। भवि- १९,२० ष्यद्वाणियां तुच्छ मत जानो। सब बातें जांचो २१ अच्छी को धर लेओ। सब प्रकार की बुराई से २२ परे रहो। शांति का ईश्वर आप ही तुम्हें २३ संपूर्ण पवित्र करे और तुम्हारा संपूर्ण आत्मा और प्राण और देह हमारे प्रभु यीशु ख्रीष्ट के आने पर निर्दोष रखा जाय। तुम्हारा बुलाने- २४ हारा बिश्वासयोग्य है और वही यह करेगा॥

हे भाइयो हमारे लिये प्रार्थना करो। सब २५,२६ भाइयो को पवित्र चूमा लेके नमस्कार करो। मैं तुम्हें प्रभु की किरिया देता हूं कि यह पत्री २७ सब पवित्र भाइयों को पढ़के सुनाई जाय। हमारे प्रभु यीशु ख्रीष्ट का अनुग्रह तुम्हारे संग २८ होवे। आमीन॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

# थिसलोनिकियों को पावल प्रेरित की दूसरी पत्री ।

१. पावल और सीला और तिमोथिय थिसलोनिकियों की मण्डली को जो हमारे पिता ईश्वर और प्रभु यीशु २ खीष्ट में है । तुम्हें हमारे पिता ईश्वर और प्रभु यीशु खीष्ट से अनुग्रह और शांति मिले ॥

३ हे भाइयो तुम्हारे विषय में नित्य ईश्वर का धन्य मानना हमें उचित है जैसा योग्य है क्योंकि तुम्हारा बिश्वास बहुत बढ़ता है और एक दूसरे की ओर तुम सभों में से हर एक का ४ प्रेम अधिक होता जाता है । यहां लों कि सब उपद्रवों में जो तुम पर पड़ते हैं और क्लेशों में जो तुम सहते हो तुम्हारा जो धीरज और बिश्वास है उस के लिये हम आप ही ईश्वर की मण्डलियों में तुम्हारे विषय में बड़ाई करते हैं ॥

५ यह तो ईश्वर के यथार्थ बिचार का प्रमाण है जिस्तें तुम ईश्वर के राज्य के योग्य गिने जावो जिस के लिये तुम दुःख भी उठाते हो । ६ क्योंकि यह तो ईश्वर के न्याय के अनुसार है कि जो तुम्हें क्लेश देते हैं प्रतिफल में क्लेश ७ देवे । और तुम्हें जो क्लेश पाते हो हमारे संग उस समय में चैन देवे जिस समय प्रभु यीशु स्वर्ग से अपने सामर्थ्य के दूतों के संग धध- ८ कती आग में प्रगट होगा । और जो लोग ईश्वर को नहीं जानते हैं और जो लोग हमारे प्रभु यीशु खीष्ट के सुसमाचार को नहीं मानते ९ हैं उन्हें दण्ड देगा । कि वे तो प्रभु के सन्मुख से और उस की शक्ति के तेज की ओर से उस १० दिन अनन्त बिनाश का दण्ड पावेंगे । जिस दिन वह अपने पवित्र लोगों में तेजोमय और सब बिश्वास करनेहारों में आश्चर्य्य दिखाई देने को आवेगा . कि हम ने तुम को जो साक्षी दिई उस पर बिश्वास तो किया गया ॥

११ इस निमित्त हम नित्य तुम्हारे विषय में प्रार्थना भी करते हैं कि हमारा ईश्वर तुम्हें इस बुलाहट के योग्य समझे और भलाई की सारी सुइच्छा को और बिश्वास के कार्य्य को १२ सामर्थ्य सहित पूरा करे । जिस्तें तुम्हों में हमारे प्रभु यीशु खीष्ट के नाम की महिमा और उसमें तुम्हारी महिमा हमारे ईश्वर के और प्रभु यीशु खीष्ट के अनुग्रह के समान प्रगट किई जाय ॥

२. पर हे भाइयो हमारे प्रभु यीशु खीष्ट के आने के और हमों के उस पास एकट्ठे होने के विषय में हम तुम से बिन्ती करते हैं । २ कि अपना अपना मन शीघ्र डिगने न देओ और आत्मा के द्वारा अथवा बचन के द्वारा अथवा पत्री के द्वारा जैसे हमारी ओर से होते घबरा न जाओ कि मानो खीष्ट का दिन आ पहुंचा है । ३ कोई तुम्हें किसी रीति से न छले क्योंकि जब लों धर्म्म-त्याग न हो लेवे और वह पापपुरुष अर्थात बिनाश का पुत्र । ४ जो विरोध करनेहारा और सब पर जो ईश्वर अथवा पूज्य कहावता है अपने को ऊंचा करनेहारा है यहा लों कि वह ईश्वर के मन्दिर में ईश्वर की नाईं बैठके अपने को ईश्वर करके दिखावे प्रगट न होय तब लों वह दिन नहीं पहुंचेगा । ५ क्या तुम्हें सुरत नहीं कि जब मैं तुम्हारे यहां था तब भी मैं ने यह बातें तुम से कहीं । ६ और अब तुम उस बस्तु को जानते हो जो इस लिये रोकती है कि वह अपने ही समय में प्रगट होवे । ७ क्योंकि अधर्म्म का भेद अब भी कार्य्य करता है पर केवल जब लों वह जो अभी रोकता है टल न जावे । ८ और तब वह अधर्म्मी प्रगट होगा जिसे प्रभु अपने मुंह के पवन से नाश करेगा और अपने आने के प्रकाश से लोप करेगा । ९ अर्थात् वह अधर्म्मी जिस का आना शैतान के कार्य्य के अनुसार झूठ के सब प्रकार के सामर्थ्य और चिन्हों और अद्भुत कामों के साथ । १० और उन्हों में जो नष्ट होते हैं अधर्म्म के सब प्रकार के छल के साथ है इस कारण कि उन्होंने सच्चाई के प्रेम को नहीं ग्रहण किया कि उनका त्राण होता । ११ और इस कारण से ईश्वर उन पर भ्रांति की प्रबलता भेजेगा कि वे झूठ का बिश्वास करें । १२ जिस्तें सब लोग जिन्होंने

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



सच्चाई का बिश्वास न किया परन्तु अधर्म्म से प्रसन्न हुए दण्ड के योग्य ठहरें॥

१३ पर हे भाइयो प्रभु के प्यारो तुम्हारे विषय में नित्य ईश्वर का धन्य मानना हमें उचित है कि ईश्वर ने आदि से तुम्हें आत्मा की पवित्रता और सच्चाई के बिश्वास के द्वारा त्राण १४ पाने को चुन लिया। और इस के लिये तुम्हें हमारे सुसमाचार के द्वारा से बुलाया जिस्तें तुम हमारे प्रभु यीशु खीष्ट की महिमा को १५ प्राप्त करो। इस लिये हे भाइयो दृढ़ रहो और जो बातें तुम ने हमारे चाहे बचन के द्वारा चाहे पत्री के द्वारा सीखीं उन्हें धारण १६ करो। हमारा प्रभु यीशु खीष्ट आपही और हमारा पिता ईश्वर जिस ने हमें प्यार किया और अनुग्रह से अनन्त शांति और अच्छी १७ आशा दिई है। तुम्हारे मन को शांति देवे और तुम्हें हर एक अच्छे बचन और कर्म्म में स्थिर करे॥

३. अन्त में हे भाइयो यह कहता हूं कि हमारे लिये प्रार्थना करो कि प्रभु का बचन जैसा तुम्हारे यहां फैलता है तैसा ही शीघ्र फैले और तेजोमय ठहरे। २ और कि हम अबिचारी और दुष्ट मनुष्यें से बच जायें क्योंकि बिश्वास सभों को नहीं ३ है। परन्तु प्रभु बिश्वास योग्य है जो तुम्हें ४ स्थिर करेगा और दुष्ट से बचाये रहेगा। और हम प्रभु में तुम्हारे विषय में भरोसा रखते हैं कि जो कुछ हम तुम्हें आज्ञा देते हैं उसे तुम ५ करते हो और करोगे भी। प्रभु तो ईश्वर के प्रेम की ओर और खीष्ट के धीरज की ओर तुम्हारे मन की अगवाई करे॥

६ हे भाइयो हम तुम्हें अपने प्रभु यीशु खीष्ट के नाम से आज्ञा देते हैं कि हर एक भाई से जो अनरीति से चलता है और जो शिक्षा उस ने हम से पाई उस के अनुसार नहीं चलता है अलग हो जाओ। ७ क्योंकि तुम आप जानते हो कि किस रीति से हमारे अनुगामी होना उचित है क्योंकि हम तुम्हों में अनरीति से ८ नहीं चले। और सेंत की रोटी किसी के यहां से न खाई परन्तु परिश्रम और क्लेश से रात और दिन कमाते थे कि तुम में से किसी पर ९ भार न देवें। यह नहीं कि हमें अधिकार नहीं है परन्तु इस लिये कि अपने को तुम्हारे कारण दृष्टान्त कर देवें जिस्तें तुम हमारे अनुगामी होओ। १० क्योंकि जब हम तुम्हारे यहां थे तब भी यह आज्ञा तुम्हें देते थे कि यदि कोई कमाने नहीं चाहता है तो खाना भी न खाय। ११ क्योंकि हम सुनते हैं कि कितने लोग तुम्हों में अनरीति से चलते हैं और कुछ कमाते नहीं परन्तु औरों के काम में हाथ डालते हैं। १२ ऐसों को हम आज्ञा देते हैं और अपने प्रभु यीशु खीष्ट की ओर से उपदेश करते हैं कि वे चैन से कमाके अपनी ही रोटी खाया करें। १३ और तुम हे भाइयो सुकर्म्म करने में कातर मत होओ। १४ यदि कोई इस पत्री में का हमारा बचन नहीं मानता है उसे चीन्ह रखो और उस की संगति मत करो जिस्तें वह लज्जित होय। १५ तौभी उसे बैरी सा मत समझो परन्तु भाई जानके चिताओ॥

१६ शांति का प्रभु आप ही नित्य तुम्हें सर्ब्बथा शांति देवे. प्रभु तुम सभों के संग होवे। १७ मुझ पावल का अपने हाथ का लिखा हुआ नमस्कार जो हर एक पत्री में चिन्ह है. मैं यूं ही लिखता हूं। १८ हमारे प्रभु यीशु खीष्ट का अनुग्रह तुम सभों के संग होवे। आमीन॥

---

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

# तिमोथिय को पावल प्रेरित की पहिली पत्री।

---

१. पावल जो हमारे त्राणकर्त्ता ईश्वर की ओर हमारी आशा प्रभु यीशु खीष्ट की आज्ञा के अनुसार यीशु खीष्ट का प्रेरित है बिश्वास में अपने सच्चे पुत्र तिमोथिय को। २ तुझे हमारे पिता ईश्वर और हमारे प्रभु खीष्ट यीशु से अनुग्रह और दया और शांति मिले॥

३ जैसे मैं ने माकिदोनिया को जाते हुए तुझ से बिन्ती किई [ तैसे फिर कहता हूं ] कि इफिस में रहियो जिस्तें तू कितनों को आज्ञा देवे कि ४ आन आन उपदेश मत किया करो। और कहानियों पर और अनन्त बंशावलियों पर मन मत लगाओ जिन से ईश्वर के भण्डारीपन का जो बिश्वास के विषय में है निवाह नहीं होता है परन्तु और भी बिबाद उत्पन्न होते ५ हैं। धर्म्माज्ञा का अन्त वह प्रेम है जो शुद्ध मन से और अच्छे बिवेक से और निष्कपट बिश्वास ६ से होता है। जिन से कितने लोग भटकके ७ बकवाद की ओर फिरगये हैं। जो ब्यवस्थापक हुआ चाहते हैं परन्तु न वह बातें बूझते जो वे कहते हैं और न यह जानते हैं कि कौन सी ८ बातों के विषय में दृढ़ता से बोलते हैं। पर हम जानते हैं कि ब्यवस्था यदि कोई उस को विधि के अनुसार यह जानके काम में लावे तो ९ अच्छी है। कि ब्यवस्था धर्म्मी जन के लिये नहीं ठहराई गई है परन्तु अधर्म्मी औ निरंकुश लोगों के लिये भक्तिहीनों औ पापियों के लिये अपवित्र और अशुद्ध लोगों के लिये पितृ-१० घातकों औ मातृघातकों के लिये। मनुष्य घातकों ब्यभिचारियों पुरुषगामियों मनुष्य बिक्रइयों झूठों और झूठो किरिया खानेहारों के लिये है और यदि दूसरा कोई कर्म्म हो जो खरे उपदेश के बिरुद्ध है तो उस के लिये भी ११ है। परमधन्य ईश्वर की महिमा के सुसमाचार के अनुसार जो मुझे सोंपा गया॥

१२ और मैं खीष्ट यीशु हमारे प्रभु का जिस ने मुझे सामर्थ्य दिया धन्य मानता हूं कि उस ने मुझे बिश्वासयोग्य समझा और सेवकाई के लिये ठहराया। १३ जो आगे निन्दक और सतानेहारा और उपद्रवी था परन्तु मुझ पर दया किई गई क्योंकि मैं ने अबिश्वासता में अज्ञानता से ऐसा किया। १४ और हमारे प्रभु का अनुग्रह बिश्वास के साथ और प्रेम के साथ जो खीष्ट यीशु में है बहुत अधिकाई से हुआ। १५ यह बचन बिश्वासयोग्य और सर्व्वथा ग्रहणयोग्य है कि खीष्ट यीशु पापियों को बचाने के लिये जगत में आया जिन्हों में मैं सब से बड़ा हूं। १६ परन्तु मुझ पर इसी कारण से दया किई गई कि मुझ में सब से अधिक कर के यीशु खीष्ट समस्त धीरज दिखावे कि यह उन लोगों के लिये जो उस पर अनन्त जीवन के लिये बिश्वास करनेवाले थे एक नमूना होवे। १७ सनातन काल के अबिनाशी और अदृश्य राजा को अर्थात् अद्वैत बुद्धिमान ईश्वर को सदा सर्व्वदा प्रतिष्ठा और गुणानुवाद होवे. आमीन॥

१८ यह आज्ञा हे पुत्र तिमोथिय मैं उन भबिष्य द्वाणियों के अनुसार जो तेरे विषय में आगे से किई गईं तुझे सोंप देता हूं कि तू उन्हों की सहायता से अच्छी लड़ाई का योद्धा होय। १९ और बिश्वास को और अच्छे बिवेक को रखे जिसे त्यागने से कितनों के बिश्वास का जहाज २० मारा गया। इन्हों में से हुमिनई और सिकन्दर हैं जिन्हें मैं ने शैतान को सोंप दिया कि वे ताड़ना पाके सीखें कि निन्दा न करें॥

२. सो मैं सब से पहिले यह उपदेश करता हूं कि बिन्ती औ प्रार्थना औ निबेदन औ धन्यबाद सब मनुष्यों के लिये किये जावें। २ राजाओं के लिये भी और सभों के लिये जिन का ऊंच पद है इस लिये कि हम बिश्राम और चैन से सारी भक्ति और गंभीरता में अपना अपना जन्म बितावें। ३ क्योंकि यह हमारे त्राणकर्त्ता ईश्वर को अच्छा लगता और ४ भावता है। जिस की इच्छा यह है कि सब मनुष्य त्राण पावें और सत्य के ज्ञान लों पहुंचें। ५ क्योंकि एक ही ईश्वर है और ईश्वर और मनुष्यों का एक ही मध्यस्थ है अर्थात खीष्ट ६ यीशु जो मनुष्य है। जिस ने सभों के उद्धार के

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



७ दाम में अपने को दिया । यही उपयुक्त समय में की साक्षी है जिस के लिये मैं प्रचारक औ प्रेरित और विश्वास औ सच्चाई में अन्यदेशियों का उपदेशक ठहराया गया . मैं ख्रीष्ट में सत्य कहता हूं मैं झूठ नहीं बोलता हूं ॥

८ सो मैं चाहता हूं कि हर स्थान में पुरुष लोग बिना क्रोध औ बिना बिबाद पवित्र हाथों को ९ उठाके प्रार्थना करें । इसी रीति से मैं चाहता हूं कि स्त्रियां भी संकोच और संयम के साथ अपने तईं उस पहिरावन से जो उन के योग्य है संवारें गूंथे हुए बाल वा सोने वा मोतियों से वा बहुमूल्य वस्त्र से नहीं परन्तु अच्छे कर्म्मों से । १० कि यही उन स्त्रियों को जो ईश्वर की उपासना ११ की प्रतिज्ञा करती हैं सोहता है । स्त्री चुपचाप १२ सकल अधीनता से सीख लेवे । परन्तु मैं स्त्री को उपदेश करने अथवा पुरुष पर अधिकार रखने की नहीं परन्तु चुपचाप रहने की आज्ञा १३ देता हूं । क्योंकि आदम पहिले बनाया गया १४ तब हव्वा । और आदम नहीं छला गया परन्तु १५ स्त्री छली गई और अपराधनी हुई । तौभी जो वे संयम सहित बिश्वास और प्रेम और पवित्रता में रहें तो लड़के जनने में त्राण पावेंगी ॥

३. यह बचन विश्वासयोग्य है कि यदि कोई मंडली के रखवाले का काम लेने चाहता है तो अच्छे काम की लालसा २ करता है । सो उचित है कि रखवाला निर्दोष और एक ही स्त्री का स्वामी सचेत औ संयमी और सुशील और अतिथिसेवक औ सिखाने में ३ निपुण होय । मद्यपान में आसक्त नहीं और न मरकहा न नीच कमाई करनेहारा परन्तु मृदु- ४ भाव मिलनसार औ निर्लोभी । जो अपने ही घर की अच्छी रीति से अध्यक्षता करता हो और लड़कों को सारी गंभीरता से अधीन रखता ५ हो । पर यदि कोई अपने ही घर की अध्यक्षता करने न जानता हो तो क्योंकर ईश्वर की ६ मण्डली की रखवाली करेगा । फिर नवशिष्य न होय ऐसा न हो कि अभिमान से फूलके ७ शैतान के दंड में पड़े । और भी उस को उचित है कि बाहरवालों के यहां सुख्यात होवे ऐसा न हो कि निन्दित हो जाय और शैतान के फंदे में पड़े ॥

८ वैसे ही मण्डली के सेवकों को उचित है कि गंभीर होवें दोरंगी नहीं न बहुत मद्य की रुचि करनेहारे न नीच कमाई करनेहारे । परन्तु ९ बिश्वास का भेद शुद्ध बिबेक से रखनेहारे हों । १० पर ये लोग पहिले परखे भी जावें तब जो ११ निर्दोष निकलें तो सेवक का काम करें । इसी रीति से स्त्रियों को उचित है कि गंभीर होवें और दोष लगानेवालियां नहीं परन्तु सचेत औ सब बातों में विश्वासयोग्य । सेवक लोग एक १२ एक स्त्री के स्वामी और लड़कों की और अपने अपने घर की अच्छी रीति से अध्यक्षता करने- हारे हों । क्योंकि जिन्हों ने सेवक का काम १३ अच्छी रीति से किया है वे अपने लिये अच्छा पद प्राप्त करते हैं और उस विश्वास में जो ख्रीष्ट यीशु पर है बड़ा साहस पाते हैं ॥

मैं तेरे पास बहुत शीघ्र आने की आशा १४ रखके भी यह बातें तेरे पास लिखता हूं । पर १५ इस लिये लिखता हूं कि जो मैं बिलम्ब करूं तौभी तू जाने कि ईश्वर के घर में जो जीवते ईश्वर की मण्डली और सत्य का खंभा औ नेव है कैसी चाल चलना उचित है । और यह बात १६ सब मानते हैं कि कि भक्ति का भेद बड़ा है कि ईश्वर शरीर में प्रगट हुआ आत्मा में निर्दोष ठहराया गया स्वर्गदूतों को दिखाई दिया आन आन देशियों में प्रचार किया गया जगत में उस पर विश्वास किया गया वह महिमा में उठा लिया गया ॥

४. पवित्र आत्मा स्पष्टता से कहता है कि इसके पीछे कितने लोग विश्वास से बहक जायेंगे और भरमानेहारे आत्माओं पर और भूतों की शिक्षाओं पर मन लगावेंगे । उन झूठबोलनेहारों के कपट के अनु- २ सार जिन का निज मन दागा हुआ होगा । जो ३ बिबाह करने से बरजेंगे और खाने की बस्तुओं से परे रहने की आज्ञा देंगे जिन्हें ईश्वर ने इस लिये सृजा कि विश्वासी लोग और सत्यके माननेहारे उन्हें धन्यबाद के संग भोग करें । क्योंकि ४ ईश्वर की सृजी हुई हर एक वस्तु अच्छी है और कोई बस्तु जो धन्यबाद के संग ग्रहण किई जाय फेंकने के योग्य नहीं है । क्योंकि वह ईश्वर ५ के बचन के और प्रार्थना के द्वारा पवित्र किई जाती है ॥

भाइयों को इन बातों का स्मरण करवाने से ६ तू यीशु ख्रीष्ट का अच्छा सेवक ठहरेगा जिस का विश्वास की और उस अच्छी शिक्षा की

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



बातों में जो तू ने प्राप्त किई हैं अभ्यास होता ७ है । परन्तु अशुद्ध और बुढ़िया की सी कहानियों से अलग रह पर भक्ति के लिये अपनी ८ साधना कर । क्योंकि देह की साधना कुछ थोड़े के लिये फलदाई है परन्तु भक्ति सब बातों के लिये फलदाई है कि उस को अब के जीवन ९ की और आनेवाले की भी प्रतिज्ञा है । यह बचन विश्वासयोग्य और सर्व्वथा ग्रहण योग्य १० है । क्योंकि हम इस के निमित्त परिश्रम करते हैं और निन्दित भी होते हैं कि हम ने जीवते ईश्वर पर भरोसा रखा है जो सब मनुष्यों का ११ निज करके बिश्वासियों का बचानेहारा है । इन बातों की आज्ञा और शिक्षा किया कर ॥

१२ कोई तेरी जवानी को तुच्छ न जाने परन्तु बचन में चलन में प्रेम में आत्मा में विश्वास में और पवित्रता में तू बिश्वासियों के लिये १३ दृष्टान्त बन जा । जब लों मैं न आऊं तब लों पढ़ने में उपदेश में और शिक्षा में मन लगा । १४ उस बरदान से जो तुझ में है जो भविष्यद्वाणी के द्वारा प्राचीन लोगों के हाथ रखने के साथ १५ तुझे दिया गया निश्चिन्त न रहना । इन बातों की चिन्ता कर इन में लगा रह कि तेरी बढ़ती १६ सभों में प्रगट होवे । अपने विषय में और शिक्षा के विषय में सचेत रह कि तू उन में बना रहे क्योंकि यह करने में तू अपने को और अपने सुननेहारों को भी बचावेगा ॥

**५.** **बूढ़े** को मत दपट परन्तु उसको जैसे पिता जानके उपदेश दे और २ जवानों को जैसे भाइयों को । बुढ़ियाओं को जैसे माताओं को और युवतियों को जसे बहिनों को सारी पवित्रता से उपदेश दे । ३ बिधवाओं का जो सचमुच बिधवा हैं आदर ४ कर । परन्तु जो किसी बिधवा के लड़के अथवा नाती पोते हों तो वे लोग पहिले अपने ही घर का सन्मान करने और अपने पितरों को प्रतिफल देने को सीखें क्योंकि यह ईश्वर को ५ अच्छा लगता और भावता है । जो सचमुच बिधवा और अकेली छोड़ी हुई है सो ईश्वर पर भरोसा रखती है और रात दिन बिन्ती ६ औ प्रार्थना में लगी रहती है । परन्तु जो भोग बिलास में रहती है सो जीते जी मर गई है । ७ और इन बातों की आज्ञा दिया कर इस लिये ८ कि वे निर्दोष होवें । परन्तु यदि कोई जन अपने कुटुंब के और निज करके अपने घराने के लिये चिन्ता न करे तो वह बिश्वास से मुकर गया है और अबिश्वासी से भी बुरा है । ९ बिधवा वही गिनी जाय जिस की बयस साठ बरस के नीचे न हो जो एक ही स्वामी की स्त्री १० हुई हो । जो सुकर्म्मों के बिषय में सुख्यात हो यदि उस ने लड़कों को पाला हो यदि अतिथिसेवा किई हो यदि पवित्र लोगों के पांओं को धोया हो यदि दुःखियों का उपकार किया हो यदि हर एक अच्छे काम की चेष्टा किई हो तो ११ गिन्ती में आवे । परन्तु जवान बिधवाओं को अलग कर क्योंकि जब वे खीष्ट के बिरुद्ध सुख बिलास की इच्छा करती हैं तब बिवाह करने १२ चाहती हैं । और दण्ड के योग्य होती हैं क्योंकि उन्हों ने अपने पहिले बिश्वास को १३ तुच्छ जाना है । और इस के संग वे बेकार रहने और घर घर फिरने को सीखती हैं और केवल बेकार रहने नहीं परन्तु बकवाही होने और पराये काम में हाथ डालने और अनुचित १४ बातें बोलने को सीखती हैं । इस लिये मैं चाहता हूं कि जवान बिधवाएं बिवाह करें औ लड़के जने औ घरबारी करें औ किसी बिरोधी को निन्दा के कारण कुछ अवसर न देवें । १५ क्योंकि अब भी कितनी तो बहकके शैतान के १६ पीछे हो लिई हैं । जो किसी बिश्वासी अथवा बिश्वासिनी के यहां बिधवाएं हों तो वही उन का उपकार करे और मण्डली पर भार न दिया जाय जिस्तें वह उन्हों का जो सचमुच बिधवा हैं उपकार करे ॥

१७ जिन प्राचीनों ने अच्छी रीति से अध्यक्षता किई है सो दूने आदर के योग्य समझे जावें निज करके वे जो उपदेश और शिक्षा में परि- १८ श्रम करते हैं । क्योंकि धर्म्मपुस्तक कहता है कि दावनेहारे बैल का मुंह मत बांध और कि १९ बनिहार अपनी बनि के योग्य है । प्राचीन के बिरुद्ध दो अथवा तीन साक्षियों की साक्षी २० बिना अपवाद को ग्रहण न करना । पाप करनेहारों को सभों के आगे समझा दे इस २१ लिये कि और लोग भी डर जावें । मैं ईश्वर के और प्रभु यीशु खीष्ट के और चुने हुए दूतों के आगे दृढ़ आज्ञा देता हूं कि तू मन की गांठ न बांधके इन बातों को पालन करे और कोई २२ काम पक्षपात की रीति से न करे । किसी पर हाथ शीघ्र न रखना और न दूसरों के पापों में

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


२३ भागी होना . अपने को पवित्र रख । अब जल मत पिया कर परन्तु अपने उदर के और अपने बारम्बार के रोगों के कारण थोड़ा सा दाख-
२४ रस लिया कर। कितने मनुष्यों के पाप प्रत्यक्ष हैं और बिचारित होने को आगे ही चलते हैं परन्तु कितनों के वे पीछे भी हो लेते हैं।
२५ वैसे ही कितनों के सुकर्म्म भी प्रत्यक्ष हैं और जो और प्रकार के हैं सो छिप नहीं सकते हैं॥

६. जितने दास जूए के नीचे हैं वे अपने अपने स्वामी को सारे आदर के योग्य समझें जिस्तें ईश्वर के नाम की और धर्म्मोपदेश की निन्दा न किई
२ जाय। और जिन्हों के स्वामी बिश्वासी जन हों सो उन्हें इस लिये कि भाई हैं तुच्छ न जानें परन्तु और भी उन की सेवा करें क्योंकि वे जो इस भलाई के भागी होते हैं बिश्वासी और प्यारे हैं. इन बातों की शिक्षा और उपदेश किया कर॥
३ यदि कोई जन आन उपदेश करता है और खरी बातों को अर्थात् हमारे प्रभु योशु खीष्ट की बातों को और उस शिक्षा को जो भक्ति के
४ अनुसार है नहीं मानता है। तो वह अभिमान से फूल गया है और कुछ नहीं जानता है परन्तु उसे बिबादों का और शब्दों के झगड़ों का रोग है जिन से डाह बैर निन्दा की बातें और
५ दूसरों की ओर बुरे संदेह। और उन मनुष्यों के व्यर्थ रगड़े झगड़े उत्पन्न होते हैं जिन के मन बिगड़े हैं और जिन से सच्चाई हरी गई है जो समझते हैं कि कमाई ही भक्ति है. ऐसे लोगों से अलग रहना॥
६ पर संतोषयुक्त भक्ति बड़ी कमाई है।
७ क्योंकि हम जगत में कुछ नहीं लाये और प्रगट है कि हम कुछ ले जाने भी नहीं सकते हैं।
८ और भोजन औ बस्त्र जो हमें मिला करें तो
९ इन्हीं से सन्तुष्ट रहना चाहिये। परन्तु जो लोग धनी होने चाहते हैं सो परीक्षा और फन्दे में और बहुतेरे बुद्धिहीन और हानिकारी अभिलाषों में फंसते हैं जो मनुष्यों को बिनाश और बिध्वंस में डुबा देते हैं। क्योंकि धन का १०
लोभ सब बुराइयों का मूल है उसे प्राप्त करने की चेष्टा करते हुए कितने लोग बिश्वास से भरमाये गये हैं और अपने को बहुत खेदों से वारपार छेदा है॥
परन्तु हे ईश्वर के जन तू इन बातों से बचा ११
रह और धर्म्म औ भक्ति औ बिश्वास औ प्रेम औ धीरज औ नम्रता की चेष्टा कर। बिश्वास १२
की अच्छी लड़ाई लड़ और अनन्त जीवन को धर ले जिस के लिये तू बुलाया भी गया और बहुत साक्षियों के आगे अच्छा अंगीकार किया। मैं तुझे ईश्वर के आगे जो सभों को १३
जिलाता है और खीष्ट योशु के आगे जिस ने पन्तिय पिलात के साम्हने अच्छे अंगीकार की साक्षी दिई आज्ञा देता हूं। कि तू इस आज्ञा १४
को निष्खोट औ निर्दोष हमारे प्रभु योशु खीष्ट के प्रकाश लों पालन कर। जिसे वह अपने ही १५
समयों में दिखावेगा जो परमधन्य और अद्वैत पराक्रमी और राज्य करनेहारों का राजा औ प्रभुता करनेहारों का प्रभु है। और अमरता १६
केवल उसी की है और वह अगम्य ज्योति में बास करता है और उस को मनुष्यों में से किसी ने नहीं देखा है और न कोई देख सकता है . उस को प्रतिष्ठा और अनन्त पराक्रम होय . आमीन॥
जो लोग इस संसार में धनी हैं उन्हें आज्ञा १७
दे कि वे अभिमानी न होवें और धन की चंचलता पर भरोसा न रखें परन्तु जीवते ईश्वर पर जो सुख प्राप्ति के लिये हमें सब कुछ धनी की रीति से देता है। और कि वे भलाई १८
करें और अच्छे कामों के धनवान होवें और उदार औ परोपकारी हों। और भविष्यत्काल १९
के लिये अच्छी नेव अपने लिये जुगा रखें जिस्तें अनन्त जीवन को धर लेवें॥
हे तिमोथिय इस थाथी की रक्षा कर और २०
अशुद्ध बकवादों से और जो झुठाई से ज्ञान कहावता है उस की बिरुद्ध बातों से परे रह। कि इस ज्ञान की प्रतिज्ञा करते हुए कितने २१
लोग बिश्वास के विषय में भटक गये हैं . तेरे संग अनुग्रह होय। आमीन॥


CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

# तिमोथिय को पावल प्रेरित की दूसरी पत्री।

१. पावल जो उस जीवन की प्रतिज्ञा के अनुसार जो खीष्ट यीशु में है ईश्वर की इच्छा से यीशु खीष्ट का प्रेरित २ है। मेरे प्यारे पुत्र तिमोथिय को ईश्वर पिता से और हमारे प्रभु खीष्ट यीशु से अनुग्रह और दया और शांति मिले॥

३ मैं ईश्वर का धन्य मानता हूं जिस की सेवा मैं अपने पितरों की रीति पर शुद्ध मन से करता हूं कि रात दिन मुझे मेरी प्रार्थनाओं में तेरे विषय में ऐसे निरन्तर चेत रहता है। ४ और तेरे आंसूओं को स्मरण करके मैं तुझे देखने की लालसा करता हूं जिस्तें आनन्द से ५ परिपूर्ण होऊं। क्योंकि उस निष्कपट बिश्वास की मुझे सुरत पड़ती है जो तुझ में है जो पहिले तेरी नानो लोईस में और तेरी माता उनीकी में बसता था और मुझे निश्चय हुआ है कि तुझ में भी बसता है॥

६ इस कारण से मैं तुझे चेत दिलाता हूं कि ईश्वर के बरदान को जो मेरे हाथों के रखने ७ के द्वारा से तुझ में है जगा दे। क्योंकि ईश्वर ने हमें कादराई का नहीं परन्तु सामर्थ्य औ ८ प्रेम औ प्रबोध का आत्मा दिया है। इस लिये तू न हमारे प्रभु की साक्षी से और न मुझ से जो उस का बंधुआ हूं लज्जित हो परन्तु सुसमाचार के लिये मेरे संग ईश्वर की शक्ति की ९ सहायता से दुःख उठा। जिस ने हमें बचाया और उस पवित्र बुलाहट से बुलाया जो हमारे कर्म्मों के अनुसार नहीं परन्तु उसी की इच्छा और उस अनुग्रह के अनुसार थी जो खीष्ट १० यीशु में सनातन से हमें दिया गया। परन्तु अभी हमारे त्राणकर्त्ता यीशु खीष्ट के प्रकाश के द्वारा प्रगट किया गया है जिस ने मृत्यु का क्षय किया परन्तु जीवन और अमरता को उस सुसमाचार के द्वारा से प्रकाशित किया। ११ जिस के लिये मैं प्रचारक औ प्रेरित और १२ अन्यदेशियों का उपदेशक ठहराया गया। इस कारण से मैं इन दुःखों को भी भोगता हूं परन्तु मैं नहीं लजाता हूं क्योंकि मैं उसे जानता हूं जिस का मैं ने बिश्वास किया है और मुझे निश्चय हुआ है कि वह उस दिन के लिये मेरी थाथी की रक्षा करने का सामर्थ्य रखता है। जो बातें तू ने मुझ से सुनीं सोई १३ बिश्वास और प्रेम से जो खीष्ट यीशु से होते हैं तेरे लिये खरी बातों का नमूना होवें। पवित्र आत्मा के द्वारा जो हम में बसता है १४ इस अच्छी थाथी की रक्षा कर॥

तू यही जानता है कि वे सब जो आशिया १५ में हैं जिन में फुगील और हर्मोगिनिस हैं मुझ से फिर गये। उनीसिफर के घराने पर प्रभु १६ दया करे क्योंकि उस ने बहुत बार मेरे जीव को ठंढा किया और मेरी जंजीर से नहीं लजाया। परन्तु जब रोम में था तब बड़े यत्न से मुझे १७ ढूंढ़ा और पाया। प्रभु उस को यह देवे कि उस १८ दिन में उस पर प्रभु से दया किई जाय . इफिस में भी उस ने कितनी सेवकाई किई सो तू बहुत अच्छी रीति से जानता है॥

२. सो हे मेरे पुत्र तू उस अनुग्रह से जो खीष्ट यीशु में है बलवन्त हो। और जो बातें तू ने बहुत साक्षियों के आगे २ मुझ से सुनीं उन्हें बिश्वासयोग्य मनुष्यों को सौंप दे जो दूसरों को भी सिखाने के योग्य होवें। सो तू यीशु खीष्ट के अच्छे योद्धा की ३ नाईं दुःख सह ले। जो कोई युद्ध करता है सो ४ अपने को जीविका के ब्योपारों में नहीं उलझाता है इस लिये कि अपने भरती करनेहारे को प्रसन्न करे। और यदि कोई मल्लयुद्ध भी ५ करे जो वह बिधि के अनुसार मल्लयुद्ध न करे तो उसे मुकुट नहीं दिया जाता है। उचित ६ है कि पहिले वह गृहस्थ जो परिश्रम करता है फलों का अंश पावे। जो मैं कहता हूं उसे बूझ ७ ले क्योंकि प्रभु तुझे सब बातों में ज्ञान देगा॥

स्मरण कर कि यीशु खीष्ट जो दाऊद के बंश ८ से था मेरे सुसमाचार के अनुसार मृतकों में से जी उठा है। उस सुसमाचार के लिये मैं ९ कुकर्म्मी की नाईं यहां लों दुःख उठाता हूं कि बांधा भी गया हूं परन्तु ईश्वर का बचन बंधा

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



१० नहीं है । मैं इस लिये चुने हुए लोगों के कारण सब बातों में धीरज धरे रहता हूं कि अनन्त महिमा सहित वह त्राण जो खीष्ट यीशु में है ११ उन्हें भी मिले । यह बचन बिश्वासयोग्य है कि जो हम उस के संग मूए तो उस के संग १२ जीयेंगे भी । जो हम धीरज धरे रहें तो उस के संग राज्य भी करेंगे . जो हम उस से मुकर १३ जायें तो वह भी हम से मुकर जायगा । जो हम अबिश्वासी होवें वह बिश्वासयोग्य रहता है वह अपने को आप नहीं नकार सकता है ॥

१४ इन बातों का उन्हें स्मरण करवा ग्रोर प्रभु के ग्रागे दृढ़ ग्राज्ञा दे कि वे शब्दों के झगड़े न किया करें जिन से कुछ लाभ नहीं १५ होता पर सुननेहारे बहकाये जाते हैं । अपने तई ईश्वर के ग्रागे ग्रहणयोग्य ग्रोर ऐसा कार्य्यकारी जो लज्जित न होय ग्रोर सत्य के बचन का यथार्थ बिभाग करवैया ठहराने का १६ यत्न कर । परन्तु ग्रशुद्ध बकवादों से बचा रह क्योंकि ऐसे बकवादी ग्रधिक ग्रभक्ति में बढ़ते १७ जायेंगे । ग्रोर उन का बचन सड़े घाव की १८ नाईं फैलता जायगा । उन्हों में हुमिनई ग्रोर फिलीत हैं जो सत्य के विषय में भटक गये हैं ग्रोर कहते हैं कि पुनरुत्थान हो चुका है ग्रोर १९ कितनों के बिश्वास को उलट देते हैं । तौभी ईश्वर की दृढ़ नेव बनी रहती है जिस पर यह छाप है कि प्रभु उन्हें जो उस के हैं जानता है ग्रोर यह कि हर एक जन जो खीष्ट का नाम २० लेता है कुकर्म्म से ग्रलग रहे । बड़े घर में केवल सोने ग्रोर चांदी के बर्त्तन नहीं परन्तु काठ ग्रोर मिट्टी के बर्त्तन भी हैं ग्रोर कोई २१ कोई आदर के कोई कोई अनादर के हैं । सो यदि कोई ग्रपने को इन से शुद्ध करे तो वह ग्रादर का बर्त्तन होगा जो पवित्र किया गया है ग्रोर स्वामी के बड़े काम आता है ग्रोर हर एक अच्छे कर्म्म के लिये तैयार किया गया है । २२ पर जवानी की ग्रभिलाषाग्रों से बचा रह परन्तु धर्म्म ग्रो विश्वास ग्रो प्रेम ग्रोर जो लोग शुद्ध मन से प्रभु की प्रार्थना करते हैं उन्हों के संग २३ मिलाप की चेष्टा कर । पर मूढ़ता ग्रोर अबिद्या के बिबादों को अलग कर क्योंकि तू जानता है २४ कि उन से झगड़े उत्पन्न होते हैं । ग्रोर प्रभु के दास को उचित नहीं है कि झगड़ा करे परन्तु सभों की ग्रोर कोमल ग्रोर सिखाने में निपुण २५ ग्रोर सहनशील होय । ग्रोर बिरोधियों को नम्रता से समझावे क्या जाने ईश्वर उन्हें पश्चात्ताप दान करे कि वे सत्य को पहचानें । २६ ग्रोर जिन्हें शैतान ने ग्रपनी इच्छा निमित्त बझाया था उस के फन्दे में से सचेत होके निकलें ॥

**३. पर** यह जान ले कि पिछले दिनों में कठिन समय ग्रा पड़ेंगे । २ क्योंकि मनुष्य ग्रापस्वार्थी लोभी दंभी ग्रभिमानी निन्दक माता पिता की ग्राज्ञा लंघन ३ करनेहारे कृतघ्नी ग्रपवित्र । मयारहित क्षमारहित दोष लगानेहारे असंयमी कठोर भले के ४ बैरी । बिश्वासघातक उतावले घमण्ड से फूले हुए ग्रोर ईश्वर से अधिक सुखबिलास ही को ५ प्रिय जाननेहारे होंगे । जो भक्ति का रूप धारण करेंगे परन्तु उस की शक्ति से मुकरेंगे . इन्हों ६ से परे रह । क्योंकि इन्हों में से वे हैं जो घर घर घुसके उन ग्रोछी स्त्रियों को बश कर लेते हैं जो पापों से लदी हैं ग्रोर नाना प्रकार की ७ ग्रभिलाषाग्रों के चलाये चलती हैं । जो सदा सीखती हैं परन्तु कभी सत्य के ज्ञान लों नहीं ८ पहुंच सकती हैं । जिस रीति से यान्नी ग्रोर यांब्री ने मूसा का साम्ना किया उसी रीति से ये मनुष्य भी जिन के मन बिगड़े हैं ग्रोर जो बिश्वास के विषय में निकृष्ट हैं सत्य का साम्ना ९ करते हैं । परन्तु वे ग्रधिक नहीं बढ़ेंगे क्योंकि जैसे उन दोनों की ग्रज्ञानता सभों पर प्रगट हो गई वैसे इन लोगों की भी हो जायगी ॥

१० परन्तु तू ने मेरा उपदेश ग्रो आचरण ग्रो मनसा ग्रो बिश्वास ग्रो धीरज ग्रो प्रेम ग्रो ११ स्थिरता । ग्रोर मेरा ग्रनेक बार सताया जाना ग्रो दुःख उठाना ग्रच्छी रीति से जाना है कि मुझ पर अन्तैखिया में ग्रोर इकोनिया में और लुस्त्रा में कैसी बातें बीतीं मैं ने कैसे बड़े उपद्रव १२ सहे पर प्रभु ने मुझे सभों से उबारा । ग्रोर सब लोग जो खीष्ट यीशु में भक्ताई से जन्म बिताने १३ चाहते हैं सताये जायेंगे । परन्तु दुष्ट मनुष्य ग्रोर बहकानेहारे धोखा देते हुए ग्रोर धोखा खाते हुए ग्रधिक बुरी दशा लों बढ़ते जायेंगे ॥

१४ पर तू ने जिन बातों को सीखा ग्रोर निश्चय जाना है उन में बना रह क्योंकि तू जानता १५ है कि किस से सीखा । ग्रोर कि बालकपन से धर्म्मपुस्तक तेरा जाना हुग्रा है जो बिश्वास के द्वारा जो खीष्ट यीशु में है तुझे त्राण निमित्त

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


१६ बुद्धिमान कर सकता है। सारा धर्म्मपुस्तक ईश्वर की प्रेरणा से रचा गया और उपदेश के लिये औ समझाने के लिये औ सुधारने के लिये औ धर्म्म की शिक्षा के लिये फलदाई १७ है। जिस्तें ईश्वर का जन सिद्ध अर्थात हर एक उत्तम कर्म्म के लिये सिद्ध किया हुआ होवे ॥

# ४. सो

मैं ईश्वर के आगे और प्रभु यीशु ख्रीष्ट के आगे जो अपने प्रगट होने और अपने राज्य करने पर जीवतों और मृतकों का बिचार करेगा दृढ़ आज्ञा देता २ हूं। बचन का प्रचार कर समय और असमय तत्पर रह सब प्रकार के धीरज और शिक्षा सहित समझा और डांट और उपदेश कर। ३ क्योंकि समय आवेगा जिस में लोग खरे उपदेश को न सहेंगे परन्तु अपनी ही अभिलाषाओं के अनुसार अपने लिये उपदेशकों का ढेर लगावेंगे क्योंकि उन के कान खुरखुरावेंगे। ४ और वे सच्चाई से कान फेरेंगे पर कहानियों ५ की ओर फिर जावेंगे। परन्तु तू सब बातों में सचेत रह दुःख सह ले सुसमाचार प्रचारक का कार्य्य कर अपनी सेवकाई को संपूर्ण कर। ६ क्योंकि मैं अब भी ढाला जाता हूं और मेरे ७ बिदा होने का समय आ पहुंचा है। मैं अच्छी लड़ाई लड़ चुका हूं मैं ने अपनी दौड़ पूरी किई है मैं ने बिश्वास को पालन किया है। ८ अब तो मेरे लिये वह धर्म्म का मुकुट धरा है जिसे प्रभु जो धर्म्मी बिचारकर्त्ता है उस दिन मुझे देगा और केवल मुझे नहीं पर उन सभों को भी जिन्हों ने उस का प्रगट होना प्रिय जाना है ॥

मेरे पास शीघ्र आने का यत्न कर। क्योंकि ९, १० दीमा ने इस संसार को प्रिय जानके मुझे छोड़ा है और थिसलोनिका को गया है क्रीस्की गलातिया को और तीतस दलमातिया को गया ११ है। केवल लूक मेरे साथ है. मार्क को लेके अपने संग ला क्योंकि वह सेवकाई के लिये मेरे १२ बहुत काम आता है। परन्तु तुखिक को मैं ने १३ इफिस को भेजा। उस लबादे को जो मैं त्रोआ में कार्प के यहां छोड़ आया और पुस्तकों को को निज करके चर्म्मपत्रों को जब तू आवे तब १४ ले आ। सिकन्दर ठठेरे ने मुझ से बहुत बुराइयां किईं. प्रभु उस के कर्म्मों के अनुसार उस १५ को फल देवे। और तू भी उस से बचा रह क्योंकि उस ने हमारी बातों का बहुत ही बिरोध १६ किया है। मेरे पहिली बेर उत्तर देने में कोई मेरे संग नहीं रहा परन्तु सभों ने मुझे छोड़ा. १७ इस का उन पर दोष न लगाया जाय। परन्तु प्रभु मेरे निकट खड़ा हुआ और मुझे सामर्थ्य दिया जिस्तें मेरे द्वारा से उपदेश संपूर्ण सुनाया जाय और सब अन्यदेशी लोग सुनें और मैं १८ सिंह के मुख से बचाया गया। और प्रभु मुझे हर एक बुरे कर्म्म से बचावेगा और अपने स्वर्गीय राज्य के लिये मेरी रक्षा करेगा. उस का गुणानुबाद सदा सर्व्वदा होय. आमीन ॥

१९ प्रिस्कीला और अकूला को और उनीसिफर के घराने को नमस्कार। इरास्त करिन्थ में २० रह गया और त्रोफिम रोगी था उसे मैं ने २१ मिलीत में छोड़ा। जाड़े के पहिले आने का यत्न कर. उबूल और पूदी और लीनस और क्लौदिया और सब भाई लोगों का तुझे नमस्कार। प्रभु यीशु ख्रीष्ट तेरे आत्मा के संग होय. २२ अनुग्रह तुम्हों के संग होवे। आमीन ॥

---

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

# तीतस को पावल प्रेरित की पत्री।

१. पावल जो ईश्वर का दास और ईश्वर के चुने हुए लोगों के बिश्वास के विषय में और जो सत्य बचन भक्ति के समान है उस सत्य बचन के ज्ञान के विषय में अनन्त जीवन की आशा से यीशु २ खीष्ट का प्रेरित है। कि उस जीवन की प्रतिज्ञा ईश्वर ने जो झूठ बोल नहीं सकता है सना- ३ तन से किई। परन्तु उपयुक्त समय में अपने बचन को उपदेश के द्वारा जो हमारे त्राणकर्त्ता ईश्वर की आज्ञा के अनुसार मुझे सोंपा गया ४ प्रगट किया। तीतस को जो साधारण बिश्वास के अनुसार मेरा सच्चा पुत्र है ईश्वर पिता और हमारे त्राणकर्त्ता प्रभु यीशु खीष्ट से अनुग्रह और दया और शांति मिले॥

५ मैं ने इसी कारण तुझे क्रीती में छोड़ा कि जो बातें रह गईं तू उन्हें सुधारता जाय और नगर नगर प्राचीनों को नियुक्त करे जैसे मैं ने ६ तुझे आज्ञा दिई। कि यदि कोई निर्दोष और एक ही स्त्री का स्वामी होय और उस को बिश्वासी लडके हों जिन्हें लुचपन का दोष नहीं है और जो निरंकुश नहीं हैं तो वही ७ नियुक्त किया जाय। क्योंकि उचित है कि मंडली का रखवाला जो ईश्वर का भंडारी सा है निर्दोष होय और न हठी न क्रोधी न मद्य- पान में आसक्त न मरकहा न नीच कमाई ८ करनेहारा हो। परन्तु अतिथिसेवक औ भले का प्रेमी औ सुबुद्धि औ धर्म्मी और पवित्र औ ९ संयमी होय। और बिश्वासयोग्य बचन को जो धर्म्मोपदेश के अनुसार है धरे रहे जिस्तें वह खरी शिक्षा से उपदेश करने का और बिबा- दियों को समझाने का भी सामर्थ्य रखे॥

१० क्योंकि बहुतेरे निरंकुश बकवादी और धोखा देनेहारे हैं निज करके खतना किये हुए ११ लोग। जिन का मुंह बन्द करना अवश्य है जो नीच कमाई के कारण अनुचित बातों का उपदेश करते हुए घराने का घराना बिगाड़ते १२ हैं। उन में से एक जन उन के निज का एक भविष्यद्वक्ता बोला क्रीतीय लोग सदा झूठे औ दुष्ट पशु औ निकम्मे पेटपोसू हैं। यह साक्षी १३ सत्य है इस हेतु से उन्हें कड़ाई से समझा दे जिस्तें वे बिश्वास में निष्खोट रहें। और १४ यिहूदीय कहानियों में और उन मनुष्यों की आज्ञाओं में जो सत्य से फिर जाते हैं मन न लगावें। शुद्ध लोगों के लिये सब कुछ शुद्ध है १५ परन्तु अशुद्ध और अबिश्वासी लोगों के लिये कुछ नहीं शुद्ध है परन्तु उन्हों का मन और बिवेक भी अशुद्ध हुआ है। वे ईश्वर को १६ जानने का अंगीकार करते हैं परन्तु अपने कर्म्मों से उस से मुकर जाते हैं कि वे घिनौने और आज्ञा लंघन करनेहारे और हर एक अच्छे कर्म्म के लिये निकृष्ट हैं॥

२. परन्तु तू वह बातें कहा कर जो खरे उपदेश के योग्य हैं। २ बूढ़ों से कह कि सचेत औ गंभीर औ संयमी होवें और बिश्वास औ प्रेम औ धीरज में ३ निष्खोट रहें। वैसेही बुढ़ियाओं से कह कि उन का आचरण पवित्र लोगों के ऐसा होय और न दोष लगानेवालियां न बहुत मद्यपान के बश में होवें पर अच्छी बातों की शिक्षा देने- ४ वालियां। इस लिये कि वे जवान स्त्रियों को सचेत करें कि वे अपने अपने स्वामी औ लड़कों ५ से प्रेम करनेवालियां। औ संयमी औ पतिब्रता औ घर में रहनेवाली औ भली होवें और अपने अपने स्वामी के अधीन रहें जिस्तें ६ ईश्वर के बचन की निन्दा न किई जावे। वैसे हो जवानों को संयमी रहने का उपदेश दे। ७ और सब बातों में अपने तईं अच्छे कर्म्मों का दृष्टान्त दिखा और उपदेश में निर्बिकारता औ ८ गंभीरता औ शुद्धता सहित। खरा औ निर्दोष बचन प्रचार कर कि बिरोधी हमों पर कोई बुराई लगाने का गौं न पाके लज्जित होय॥

९ दासों को उपदेश दे कि अपने अपने स्वामी के अधीन रहें और सब बातों में प्रसन्नता योग्य होवें और फिरके उत्तर न देवें। और न १० चोरी करें परन्तु सब प्रकार की अच्छी सचौटी दिखावें जिस्तें वे सब बातों में हमारे त्राण-

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

११ कर्त्ता ईश्वर के उपदेश को शोभा देवें। क्योंकि ईश्वर का त्राणकारी अनुग्रह सब मनुष्यों पर १२ प्रगट हुआ है। और हमें शिक्षा देता है इस लिये कि हम अभक्ति से और सांसारिक अभिलाषाओं से मन फेरके इस जगत में संयम औ न्याय औ १३ भक्ति से जन्म बितावें। और अपनी सुखदाई आशा की और महा ईश्वर और अपने त्राणकर्त्ता यीशु खीष्ट के ऐश्वर्य्य के प्रकाश की बाट १४ जोहते रहें। जिस ने अपने तईं हमारे लिये दिया कि सब अधर्म्म से हमारा उद्धार करे और अपने लिये एक निज लोग को शुद्ध करे जो १५ अच्छे कर्म्मों के उद्योगी होवें। यह बातें कहा कर और उपदेश कर और दृढ़ आज्ञा करके समझा दे. कोई तुझे तुच्छ न जाने।

३. लोगों को स्मरण करवा कि अध्यक्षों और अधिकारियों के अधीन और आज्ञाकारी होवें और हर एक अच्छे २ कर्म्म के लिये तैयार रहें। और किसी की निन्दा न करें परन्तु मिलनसार औ मृदुभाव हों और सब मनुष्यों की ओर समस्त प्रकार की ३ नम्रता दिखावें। क्योंकि हम लोग भी आगे निर्बुद्धि और आज्ञालंघन करनेहारे थे और भरमाये जाते थे और नाना प्रकार के अभिलाष और सुख बिलास के दास बने रहते थे और बैरभाव और डाह में समय बिताते थे और ४ घिनौने और आपस के बैरी थे। परन्तु जब हमारे त्राणकर्त्ता ईश्वर की कृपा और मनुष्यों ५ पर उस की प्रीति प्रगट हुई। तब धर्म्म के कार्य्यों से जो हम ने किये सो नहीं परन्तु अपनी दया के अनुसार नये जन्म के स्नान के द्वारा और पवित्र आत्मा से नये किये जाने ६ के द्वारा उस ने हमें बचाया। जिस आत्मा को उस ने हमारे त्राणकर्त्ता यीशु खीष्ट के ७ द्वारा हमों पर अधिकाई से उण्डेला। इस लिये कि हम उस के अनुग्रह से धर्म्मी ठहराये जाके अनन्त जीवन की आशा के अनुसार ८ अधिकारी बन जावें। यह बचन बिश्वास योग्य है और मैं चाहता हूं कि इन बातों के विषय में तू दृढ़ता से बोले इस लिये कि जिन लोगों ने ईश्वर का बिश्वास किया है सो अच्छे अच्छे कर्म्म किया करने के सोच में रहें. यही बातें उत्तम और मनुष्यों के लिये फलदाई हैं॥

९ परन्तु मूढ़ता के बिबादों से और बंशावलियों से और बैर बिरोध से और व्यवस्था के विषय में के झगड़ों से बचा रह क्योंकि वे निष्फल १० और व्यर्थ हैं। पाखण्डी मनुष्य को एक बेर ११ बरन दो बेर चिताने के पीछे अलग कर। क्योंकि तू जानता है कि ऐसा मनुष्य भटकाया गया है और पाप करता है और अपने को १२ आप दोषी ठहराता है। जब मैं अर्त्तिमा अथवा तुखिक को तेरे पास भेजूं तब निकोपलि में मेरे पास आने का यत्न कर क्योंकि मैं ने जाड़े १३ का समय वहीं काटने को ठहराया है। जीनस व्यवस्थापक को और अपल्लो को बड़े यत्न से आगे पहुंचा कि उन्हें किसी बस्तु की घटी न १४ होय। और हमारे लोग भी जिन जिन बस्तुओं का अवश्य प्रयोजन हो उन के लिये अच्छे अच्छे कार्य्य किया करने को सीखें कि वे निष्फल न १५ होवें। सब लोगों का जो मेरे संग हैं तुझ से नमस्कार. जो लोग बिश्वास के कारण हमें प्यार करते हैं उन को नमस्कार. अनुग्रह तुम सभों के संग होवे। आमीन॥

---

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

# फिलीमोन का पावल प्रेरित की पत्री।

---

पावल जो ख्रीष्ट यीशु के कारण बंधुआ है और भाई तिमोथिय प्यारे फिलो- २ मोन को जो हमारा सहकर्म्मी भी है। और प्यारी अप्फिया को और हमारे संगी योद्धा अर्खिप को और आप के घर में की मंडली ३ को। आप लोगों को हमारे पिता ईश्वर और प्रभु यीशु ख्रीष्ट से अनुग्रह और शांति मिले॥

४ मैं आप के प्रेम और बिश्वास का जो आप प्रभु यीशु पर और सब पवित्र लोगों से रखते ५ हैं समाचार सुनके। अपने ईश्वर का धन्य मानता हूं और नित्य अपनी प्रार्थनाओं में ६ आप को स्मरण करता हूं। कि हम लोगों में की समस्त भलाई ख्रीष्ट यीशु के लिये होती है इस बात के ज्ञान से वह सहायता जो आप बिश्वास से किया करते हैं सुफल हो जाय। ७ क्योंकि आप के प्रेम से हमें बहुत आनन्द और शांति मिलती है इस लिये कि हे भाई आप के द्वारा पवित्र लोगों के अन्तःकरण को सुख दिया गया है॥

८ इस कारण जो बात सोहती है उस को यद्यपि आप को आज्ञा देने का मुझे ख्रीष्ट से ९ बहुत साहस है। तौभी मैं प्रेम के कारण बरन बिन्ती ही करता हूं क्योंकि मैं ऐसा हूं मानो बूढ़ा पावल और अब यीशु ख्रीष्ट के कारण १० बंधुआ भी हूं। मैं अपने पुत्र के लिये जिसे मैं ने बंधन में रहते हुए जन्माया है आप से ११ बिन्ती करता हूं सोई उनीसिम है। जो पहिले आप के कुछ काम का न था परन्तु अब आप १२ के और मेरे बड़े काम का है। उस को मैं ने लौटा दिया है और आप उस को मेरा अन्तः- १३ करण सा जानके ग्रहण कीजिये। उसे मैं अपने पास रखा चाहता था इस लिये कि सुसमाचार के बंधनों में वह आप के बदले मेरी सेवा १४ करे। परन्तु मैं ने आप की सम्मति बिना कुछ करने की इच्छा न किई जिस्तें आप की कृपा जैसे दबाव से न हो पर आप की इच्छा के १५ अनुसार होय। क्योंकि क्या जानें वह इसी के कारण कुछ दिन अलग हुआ कि सदा आप का १६ हो जावे। पर अब तो दास की नाईं नहीं परन्तु दास से बढ़के अर्थात् प्यारा भाई होय निज कर मेरा पर कितना अधिक करके क्या १७ शरीर में क्या प्रभु में आप ही का प्यारा। इस लिये जो आप मुझे संभागी समझते हैं तो जैसे १८ मुझ को तैसे उस को ग्रहण कीजिये। और जो उस से आप की कुछ हानि हुई अथवा वह आप का का कुछ धारता हो तो इस को मेरे नाम १९ पर लिखिये। मुझ पावल ने अपने हाथ से लिखा है मैं भर देऊंगा जिस्तें मुझे आप से यह कहना न पड़े कि अपने तईं भी मुझे देना २० आप को उचित है। हां हे भाई आप से प्रभु में मुझे आनन्द पहुंचे प्रभु में मेरे अन्तःकरण को २१ सुख दीजिये। आप के आज्ञाकारी होने का भरोसा रखके मैं ने आप के पास लिखा है क्योंकि जानता हूं कि जो मैं कहता हूं इस से २२ भी आप अधिक करेंगे। और भी मेरे लिये बासा तैयार कीजिये क्योंकि मुझे आशा है कि आप लोगों की प्रार्थनाओं के द्वारा मैं आप लोगों को दे दिया जाऊंगा॥

२३ इपाफ्रा ख्रीष्ट यीशु के कारण मेरा संगी बंधुआ २४ है। औ मार्क औ अरिस्तार्ख औ दीमा औ लूक जो मेरे सहकर्म्मी हैं इन्हों का आप को २५ नमस्कार। हमारे प्रभु यीशु ख्रीष्ट का अनुग्रह आप लोगों के आत्मा के संग होवे। आमीन॥

---

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

# इब्रियों का (पावल प्रेरित की) पत्री।

---

१. ईश्वर ने पूर्व्वकाल में समय समय और नाना प्रकार से भविष्य २ द्वक्ताओं के द्वारा पितरों से बातें कर। इन पिछले दिनों में हमों से पुत्र के द्वारा बातें किईं जिसे उस ने सब बस्तुओं का अधिकारी ठहराया जिस के द्वारा उस ने सारे जगत को ३ सृजा भी। जो उस की महिमा का तेज और उस के तत्व की मुद्रा और अपनी शक्ति के बचन से सब बस्तुओं का संभालनेहारा होके अपने ही द्वारा से हमारे पापों का परिशोधन कर ऊंचे स्थानों में की महिमा के दहिने हाथ ४ जा बैठा। और जितने भर उस ने स्वर्गदूतों से श्रेष्ठ नाम पाया है उतने भर उन से बड़ा हुआ॥

५ क्योंकि दूतों में से ईश्वर ने किस से कभी कहा तू मेरा पुत्र है मैं ने आज ही तुझे जन्माया है और फिर कि मैं उस का पिता होंगा और ६ वह मेरा पुत्र होगा। और जब वह फिर पहिलौठे को संसार में लावे वह कहता है ईश्वर के सब ७ दूतगण उस को प्रणाम करें। दूतों के विषय में वह कहता है जो अपने दूतों को पवन और अपने सेवकों को आग की ज्वाला बनाता है। ८ परन्तु पुत्र से कि हे ईश्वर तेरा सिंहासन सर्व्वदा लों है तेरे राज्य का राजदण्ड सिधाई का ९ राजदण्ड है। तू ने धर्म्म को प्रिय जाना और कुकर्म्म से घिन्न किई इस कारण ईश्वर तेरे ईश्वर ने तुझे तेरे संगियों से अधिक करके १० आनन्द के तेल से अभिषेक किया। और यह कि हे प्रभु आदि में तू ने पृथिवी की नेव डाली ११ और स्वर्ग तेरे हाथों के कार्य्य हैं। वे नाश होंगे परन्तु तू बना रहता है और बस्त्र की १२ नाईं वे सब पुराने हो जायेंगे। और तू उन्हें चद्दर की नाईं लपेटेगा और वे बदल जायेंगे परन्तु तू एकसां रहता है और तेरे बरस नहीं १३ घटेंगे। और दूतों में से उस ने किस से कभी कहा है जब लों मैं तेरे शत्रुओं को तेरे चरणों की पीढ़ी न बनाऊं तब लों तू मेरी दहिनी १४ ओर बैठ। क्या वे सब सेवा करनेहारे आत्मा नहीं हैं जो त्राण पानेवाले लोगों के निमित्त सेवकाई के लिये भेजे जाते हैं॥

२. इस कारण अवश्य है कि हम लोग उन बातों पर जो हम ने सुनी हैं बहुत अधिक करके मन लगावें ऐसा न हो कि भूल जावें। क्योंकि यदि वह बचन २ जो दूतों के द्वारा से कहा गया दृढ़ हुआ और हर एक अपराध और आज्ञालंघन का यथार्थ प्रतिफल मिला। तो हम लोग ऐसे बड़े त्राण ३ से निश्चिन्त रहके क्योंकर बचेंगे अर्थात इस त्राण से जो प्रभु के द्वारा प्रचारित होने लगा और हमों के पास सुननेहारों से दृढ़ किया गया। जिन के संग ईश्वर भी चिन्हों और ४ अद्भुत कामों से भी और नाना प्रकार के आश्चर्य्य कर्म्मों से और अपनी इच्छा के अनुसार पवित्र आत्मा के दानों के बांटने से साक्षी देता था॥

क्योंकि उस ने इस होनेहार जगत को जिस ५ के विषय में हम बोलते हैं दूतों के अधीन नहीं किया। परन्तु किसी ने कहीं साक्षी दिई कि ६ मनुष्य क्या है कि तू उस की सुध लेता है अथवा मनुष्य का पुत्र क्या है कि तू उस पर दृष्टि करता है। तू ने उस को कुछ थोड़ा सा ७ दूतों से छोटा किया तू ने उसे महिमा और आदर का मुकुट पहिनाया और उस को अपने हाथों के कार्य्यों पर प्रधान किया तू ने सब कुछ उस के चरणों के नीचे अधीन किया। सब कुछ उस के अधीन करने से उस ८ ने कुछ भी रख न छोड़ा जो उस के अधीन नहीं हुआ. तौभी हम अब लों नहीं देखते हैं कि सब कुछ उस के अधीन किया गया है। परन्तु हम यह देखते हैं कि उस को जो कुछ ९ थोड़ा सा दूतों से छोटा किया गया था अर्थात् यीशु को मृत्यु भोगने के कारण महिमा और आदर का मुकुट पहिनाया गया है इस लिये कि वह ईश्वर के अनुग्रह से सब के लिये मृत्यु का स्वाद चीखे॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

१० क्योंकि जिस के कारण सब कुछ है और जिस के द्वारा सब कुछ है उस के यह योग्य था कि बहुत पुत्रों को महिमा लों पहुंचाने में उन के त्राण के कर्त्ता को दुःख भोगने के द्वारा ११ सिद्ध करे। क्योंकि पवित्र करनेहारा और वे भी जो पवित्र किये जाते हैं सब एक ही से हैं और इस कारण से वह उन्हें भाई कहने में १२ नहीं लजाता है। वह कहता है मैं तेरा नाम अपने भाइयों को सुनाऊंगा सभा के बीच में १३ मैं तेरा भजन गाऊंगा। और फिर कि मैं उस पर भरोसा रखूंगा और फिर कि देख मैं और १४ लड़के जो ईश्वर ने मुझे दिये। इस लिये जब कि लड़के मांस औ लोहू के भागी हुए हैं वह आप भी वैसे ही इन का भागी हुआ इस लिये कि मृत्यु के द्वारा उस को जिसे मृत्यु का सामर्थ्य था अर्थात शैतान को क्षय करे। १५ और जितने लोग मृत्यु के भय से जीवन भर १६ दासत्व में फंसे हुए थे उन्हें छुड़ावे। क्योंकि वह तो दूतों को नहीं थांभता है परन्तु इब्राहीम १७ के बंश को थांभता है। इस कारण उस को अवश्य था कि सब बातों में भाइयों के समान हो जावे जिस्तें वह उन बातों में जो ईश्वर से सम्बन्ध रखती हैं दयाल और बिश्वासयोग्य महायाजक बने कि लोगों के पापों के लिये १८ प्रायश्चित्त करे। क्योंकि जिस बात में उस ने परीक्षा में पड़के दुःख पाया है उस उस बात में वह उन की जिन की परीक्षा किई जाती है सहायता कर सकता है॥

३. इस कारण हे पवित्र भाइयो जो स्वर्गीय बुलाहट में संभागी हो हमारे अंगीकार किये हुए मत के प्रेरित औ २ महायाजक ख्रीष्ट यीशु को देख लेओ। जो अपने ठहरानेहारे के बिश्वासयोग्य है जैसा मूसा भी उस के सारे घर में बिश्वासयोग्य ३ था। क्योंकि यह तो उतने भर मूसा से अधिक बड़ाई के योग्य समझा गया है जितने भर घर के आदर से घर के बनानेहारे का आदर ४ अधिक होता है। क्योंकि हर एक घर किसी का तो बनाया हुआ है परन्तु जिस ने सब ५ कुछ बनाया सो ईश्वर है। और मूसा तो जो बातें कही जाने पर थीं उन की साक्षी के लिये सेवक की नाईं उस के सारे घर में बिश्वास- ६ योग्य था। परन्तु ख्रीष्ट पुत्र की नाईं उस के घर का अध्यक्ष होकर बिश्वासयोग्य है और हम लोग यदि साहस को और आशा की बड़ाई को अन्त लों दृढ़ थांभे रहें तो उस के घर हैं॥

७ इस लिये जैसे पवित्र आत्मा कहता है कि ८ आज जो तुम उस का शब्द सुनो। तो अपने मन कठोर मत करो जैसे चिढ़ाव में और ९ परीक्षा के दिन जंगल में हुआ। जहां तुम्हारे पितरों ने मेरी परीक्षा लिई और मुझे जांचा १० और चालीस बरस मेरे कामों को देखा। इस कारण मैं उस समय के लोगों से उदास हुआ और बोला उन के मन सदा भटकते हैं और ११ उन्हों ने मेरे मार्गों को नहीं जाना है। सो मैं ने क्रोध कर किरिया खाई कि वे मेरे बिश्राम १२ में प्रवेश न करेंगे। तैसे हे भाइयो चौकस रहो कि जीवते ईश्वर को त्यागने में अबिश्वास का बुरा मन तुम्हों में से किसी में न ठहरे। १३ परन्तु जब लों आज कहावता है प्रतिदिन एक दूसरे को समझाओ ऐसा न हो कि तुम में से कोई जन पाप के छल से कठोर हो जाय। १४ क्योंकि हम जो भरोसे के आरंभ को अन्त लों दृढ़ थांभे रहें तब तो ख्रीष्ट में संभागी हुए हैं। १५ जैसे उस वाक्य में है कि आज जो तुम उस का शब्द सुनो तो अपने मन कठोर मत करो १६ जैसे चिढ़ाव में हुआ। क्योंकि किन लोगों ने सुनके चिढ़ाया. क्या उन सब लोगों ने नहीं १७ जो मूसा के द्वारा मिसर से निकले। और वह किन लोगों से चालीस बरस उदास हुआ. क्या उन लोगों से नहीं जिन्हों ने पाप किया १८ जिन की लोथें जंगल में गिरीं। और किन लोगों से उस ने किरिया खाई कि तुम मेरे बिश्राम में प्रवेश न करोगे केवल आज्ञालंघन १९ करनेहारों से। सो हम देखते हैं कि वे अबिश्वास के कारण प्रवेश नहीं कर सके॥

४. इस लिये हमों को डरना चाहिये न हो कि यद्यपि ईश्वर के बिश्राम में प्रवेश करने की प्रतिज्ञा रह गई है तौभी तुम्हों में से कोई जन ऐसा देख पड़े कि २ उस में नहीं पहुंचा है। क्योंकि जैसे उन्हों को तैसे हमों को वह सुसमाचार सुनाया गया है परन्तु उन्हें समाचार के बचन से जो सुननेहारों से बिश्वास से नहीं मिलाया गया कुछ लाभ न ३ हुआ। क्योंकि हम लोग जिन्हों ने बिश्वास किया है बिश्राम में प्रवेश करते हैं. इस के विषय

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

में यद्यपि उस के कार्य्य जगत की उत्पत्ति से बन चुके थे तौभी उस ने कहा है सो मैंने क्रोध कर किरिया खाई कि वे मेरे बिश्राम में प्रवेश न ४ करेंगे । क्योंकि सातवें दिन के विषय में उस ने कहीं यूं कहा है और ईश्वर ने सातवें दिन ५ अपने सब कार्य्यों से बिश्राम किया । तौभी इस ठौर फिर कहा है वे मेरे बिश्राम में प्रवेश न ६ करेंगे । सो जब कि कितनें का उस में प्रवेश करना रह गया है और जिन्हों को उस का सुसमाचार पहिले सुनाया गया उन्होंने आज्ञा- ७ लंघन के कारण प्रवेश न किया । और फिर वह आज कह करके किसी दिनका ठिकाना दे इतने दिनें के पीछे दाऊद के द्वारा बोलता है जैसे कहा गया है आज जो तुम उस का शब्द सुनो ८ तो अपने मन कठोर मत करो । परन्तु जो यिहोशुआ ने उन्हें बिश्राम दिया होता तो ९ ईश्वर पीछे दूसरे दिन की बात न करता । तो जानो कि ईश्वर के लोगों के लिये बिश्रामवार १० सा एक बिश्राम रह गया है । क्योंकि जिस ने उसके बिश्राम में प्रवेश किया है जैसे ईश्वर ने अपनेही कार्य्यों से तैसे उस ने भी अपने कार्य्यों ११ से बिश्राम किया है । सो हमलोग उस बिश्राम में प्रवेश करने का यत्न करें ऐसा न हो कि कोई जन आज्ञालंघन के उसी दृष्टान्त के समान १२ पतित होय । क्योंकि ईश्वर का बचन जीवता औ प्रबल और हर एक दोधारे खड्ग से भी चोखा है और वारपार छेदनेहारा है यहां लों कि जीव और आत्मा को और गांठ गांठ औ गूदे गूदे को अलग करे और हृदयकी चिन्ताओं और भावनाओं का बिचार करनेहारा है । १३ और कोई सृजी हुई बस्तु उस के आगे गुप्त नहीं है परन्तु जिस से हमें काम है उस के नेत्रों के आगे सब कुछ नंगा और खुला हुआ है ॥

१४ सो जब कि हमारा एक बड़ा महायाजक है जो स्वर्गहोके गया है अर्थात ईश्वर का पुत्र यीशु आओ हम अपने अंगीकार किये हुए मत को धरे १५ रहें । क्योंकि हमारा ऐसा महायाजक नहीं है जो हमारी दुर्ब्बलताओं के दुःख को बूझ न सके परन्तु बिना पाप वह हमारे समान सब बातों १६ में परीक्षित हुआ है । इस लिये हम लोग अनुग्रह के सिंहासन के पास साहस से आवें कि दया हम पर किई जाय और हम समय योग्य सहायता के लिये अनुग्रह पावें ॥

**५. क्योंकि** हर एक महायाजक मनुष्यों में से लिया जाके मनुष्यों के लिये उन बातों के विषय में जो ईश्वर से सम्बन्ध रखती हैं ठहराया जाता है कि चढ़ावों को और पापों के निमित्त बलिदानों २ को चढ़ावे । और वह अज्ञानों और भूलनेहारों की ओर दयाशील हो सकता है क्योंकि वह आप ३ भी दुर्बलता से घेरा हुआ है । और इस के कारण उसे अवश्य है कि जैसे लोगों के लिये वैसे अपने ४ लिये भी पापों के निमित्त चढ़ाया करे । और यह आदर कोई अपने लिये नहीं लेता है परन्तु जो हारोन की नाईं ईश्वर से बुलाया जाता है ५ सो लेता है । वैसे ही ख्रीष्ट ने भी महायाजक बनने को अपनी बड़ाई न किई परन्तु जो उस से बोला तू मेरा पुत्र है मैं ने आज ही तुझे ६ जन्माया है उसी ने उस की बड़ाई किई । जैसे वह दूसरे ठौर में भी कहता है तू मलकीसिदक ७ की पदवी पर सदा लों याजक है । उस ने अपने शरीर के दिनों में ऊंचे शब्द से पुकार पुकार के और रो रोके उस से जो उसे मृत्यु से बचा सकता था बिन्ती और निवेदन किये और उस ८ भय के निमित्त सुना गया । और यद्यपि पुत्र था तौभी जिन दुःखों को भोगा उन से आज्ञा मानना ९ सीखा । और सिद्ध बनके उन सभों के लिये जो उस के आज्ञाकारी होते हैं अनन्त त्राण का १० कर्त्ता हुआ । और ईश्वर से मलकीसिदक की पदवी पर का महायाजक कहा गया ।

११ इस पुरुष के विषय में हमें बहुत बचन कहना है जिस का अर्थ बताना भी कठिन है क्योंकि १२ तुम सुनने में आलसी हुए हो । क्योंकि यद्यपि इतने समय के बीतने से तुम्हें उचित था कि शिक्षक होते तौभी तुम्हीं को फिर आवश्यक है कि कोई तुम्हें सिखावे कि ईश्वर की वाणियों की आदिशिक्षा क्या है और ऐसे हुए हो कि तुम्हें अन्न का नहीं परन्तु दूध का प्रयोजन है । १३ क्योंकि जो कोई दूध ही पीता है उस को धर्म्म के बचन का परिचय नहीं है क्योंकि १४ बालक है । परन्तु अन्न उनके लिये है जो सयाने हुए हैं जिन के ज्ञानेन्द्रिय अभ्यास के कारण भले औ बुरे के बिचार के लिये साधे हुए हैं ॥

**६. इस** कारण ख्रीष्ट के आदि बचन को छोड़के हम सिद्धता की २ ओर बढ़ते जावें । और यह नहीं कि मृतवत

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

कर्म्मों से पश्चात्ताप करने की और ईश्वर पर विश्वास करने की और बपतिसमों के उपदेश की और हाथ रखने की और मृतकों के जी उठने की और अनन्त दण्ड की नेव फिर के ३ डालें। हां जो ईश्वर यूं करने देवे तो हम यही ४ करेंगे। क्योंकि जिन्हों ने एक बेर ज्योति पाई और स्वर्गीय दान का स्वाद चीखा और पवित्र ५ आत्मा के भागी हुए। और ईश्वर के भले बचन का और होनेहारे जगत की शक्ति का ६ स्वाद चीखा। और पतित हुए हैं उन लोगों को पश्चात्ताप के निमित्त फिरके नये करना अनहोना है क्योंकि वे ईश्वर के पुत्र को अपने लिये फिर क्रूश पर चढ़ाते और प्रगट में उस ७ पर कलंक लगाते हैं। क्योंकि जिस भूमि ने वह वर्षा जो उस पर बारम्बार पड़ती है पिई है और जिन लोगों के कारण वह जोती बोई जाती है उन लोगों के योग्य सागपात उपजाती ८ है सो ईश्वर से आशीस पाती है। परन्तु जो वह कांटे और ऊंटकटारे जन्माती है तो निकृष्ट है और स्रापित होने के निकट है जिस का ९ अन्त यह है कि जलाई जाय। परन्तु हे प्यारो यद्यपि हम यूं बोलते हैं तौभी तुम्हारे विषय में हमें अच्छी ही बातों और त्राण संयुक्त बातों १० का भरोसा है। क्योंकि ईश्वर अन्यायी नहीं है कि तुम्हारे कार्य्य को और उस के नाम पर जो प्रेम तुम ने दिखाया उस प्रेम के परिश्रम को भूल जावे कि तुम ने पवित्र लोगों की सेवा ११ किई और करते हो। परन्तु हम चाहते हैं कि तुम्हों में से हर एक जन अन्त लों आशा के १२ निश्चय के लिये वही यत्न दिखाया करे। कि तुम आलसी नहीं परन्तु जो लोग विश्वास और धीरज के द्वारा प्रतिज्ञाओं के अधिकारी होते हैं उन्हीं के अनुगामी बनो॥

१३ क्योंकि ईश्वर ने इब्राहीम को प्रतिज्ञा देके जब कि अपने से किसी बड़े की किरिया नहीं खा सकता था अपनी ही किरिया खाके कहा। १४ निश्चय मैं तुझे बहुत आशीस देऊंगा और तुझे १५ बहुत बढ़ाऊंगा। और इस रीति से इब्राहीम १६ ने धीरज धरके प्रतिज्ञा प्राप्त किई। क्योंकि मनुष्य तो अपने से बड़े की किरिया खाते हैं और किरिया दृढ़ता के लिये उन के समस्त १७ बिबाद का अन्त है। इसलिये ईश्वर प्रतिज्ञा के अधिकारियों पर अपने मत की अचलता को बहुत ही प्रगट करने की इच्छा कर किरिया के द्वारा मध्यस्थ हुआ। १८ कि दो अचल विषयों के द्वारा जिन में ईश्वर का झूठ बोलना अनहोना है दृढ़ शांति हम लोगों को मिले जो साम्हने रक्खी हुई आशा धर लेने को भाग आये हैं। १९ वह आशा हमारे लिये प्राण का लंगर सा होती है जो अटल औ दृढ़ है और परदे के भीतर लों २० प्रवेश करता है। जहां हमारे लिये अगुवा होके यीशु ने प्रवेश किया है जो मलकीसिदक की पदवी पर सदा लों महायाजक बना है॥

**७. यह** मलकीसिदक शलीम का राजा और सर्व्वप्रधान ईश्वर का याजक जो इब्राहीम से जब वह राजाओं को मारने से लौटता था आ मिला और उस को २ आशीस दिई। जिस को इब्राहीम ने सब बस्तुओं में से दसवां अंश भी दिया जो पहिले अपने नाम के अर्थ से धर्म्म का राजा है और फिर शलीम का राजा भी अर्थात शांति का ३ राजा है। जिस का न पिता न माता न बंशावलि है जिस के न दिनों का आदि न जीवन का अन्त है परन्तु ईश्वर के पुत्र के समान किया गया है नित्य याजक बना रहता है॥

४ पर देखो यह कैसा बड़ा पुरुष था जिस को इब्राहीम कुलपति ने लूट में से दसवां अंश ५ भी दिया। लेवी के सन्तानों में से जो लोग याजकीय पद पाते हैं उन्हें तो व्यवस्था के अनुसार लोगों से अर्थात अपने भाइयों से यद्यपि वे इब्राहीम के देह से जन्मे हैं दसवां ६ अंश लेने की आज्ञा होती है। परन्तु इस ने जो उन की बंशावलि में का नहीं है इब्राहीम से दसवां अंश लिया है और उस को जिसे ७ प्रतिज्ञाएं मिलीं आशीस दिई है। पर अखण्डनीय बात है कि छोटे को बड़े से आशीस ८ दिई जाती है। और यहां मनुष्य जो मरते हैं दसवां अंश लेते हैं परन्तु वहां वह लेता है जिस के विषय में साक्षी दिई जाती है कि वह ९ जीता है। और यह भी कह सकते कि इब्राहीम के द्वारा लेवी से भी दो दसवां अंश लेने- १० हारा है दसवां अंश लिया गया है। क्योंकि जिस समय मलकीसिदक उस के पिता से आ मिला उस समय वह अपने पिता के देह में था॥

११ सो यदि लेवीय याजकता के द्वारा जिस के संयोग में लोगों को व्यवस्था दिई गई थी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

सिद्धता हुई होती तो और क्या प्रयोजन था कि दूसरा याजक मलकीसिदक की पदवी पर खड़ा होय और हारोन की पदवी का न १२ कहावे। क्योंकि याजकता जो बदली जाती है तो अवश्य करके व्यवस्था की भी बदली होती १३ है। जिस के विषय में यह बातें कही जातीं सो दूसरे कुल में का है जिस में से किसी मनुष्य ने १४ बेदी की सेवा नहीं किई है। क्योंकि प्रत्यक्ष है कि हमारा प्रभु यिहूदा के कुल से उदय हुआ है जिस से मूसा ने याजकाता के विषय में कुछ १५ नहीं कहा। और वह बात और भी बहुत प्रगट इस से होती है कि मलकीसिदक के समान १६ दूसरा याजक खड़ा है। जो शारीरिक आज्ञा की व्यवस्था के अनुसार नहीं परन्तु अबिनाशी जीवन की शक्ति के अनुसार बन गया १७ है। क्योंकि ईश्वर साक्षी देता है कि तू मलकी-१८ सिदक की पदवी पर सदा लों याजक है। सो अगली आज्ञा की दुर्बलता औ निष्फलता के कारण उस का तो लोप होता है इस लिये कि व्यवस्था ने किसी बात को सिद्ध नहीं किया। १९ परन्तु एक उत्तम आशा का स्थापन होता है जिस के द्वारा हम ईश्वर के निकट पहुंचते हैं॥

२० और वे लोग बिना किरिया याजक बन गये हैं परन्तु यह तो किरिया के अनुसार उस से बना है जो उस से कहता है परमेश्वर ने किरिया खाई है और नहीं पछतावेगा तू मलकीसिदक की पदवी पर सदा लों याजक २१ है। सो जब कि यीशु किरिया बिना याजक २२ नहीं हुआ है। वह उतने भर उत्तम नियम का २३ जामिन हुआ है। और वे तो बहुत से याजक बन गये हैं इस कारण कि मृत्यु उन्हें रहने नहीं २४ देती है। परन्तु यह सदा लों रहता है इस २५ कारण उस की याजकता अटल है। इस लिये जो लोग उस के द्वारा ईश्वर के पास आते हैं वह उन का त्राण अत्यन्त लों कर सकता है क्योंकि वह उन के लिये बिन्ती करने को सदा २६ जीता है। क्योंकि ऐसा महायाजक हमारे योग्य था जो पवित्र औ सूधा औ निर्मल औ पापियों से अलग और स्वर्ग से भी ऊंचा किया २७ हुआ है। जिसे प्रतिदिन प्रयोजन नहीं है कि प्रधान याजकों की नाईं पहिले अपने ही पापों के लिये तब लोगों के पापों के लिये बलि चढ़ावे क्योंकि इस को वह एक ही बेर कर २८ चुका कि अपने तईं चढ़ाया। क्योंकि व्यवस्था मनुष्यों को जिन्हें दुर्बलता है प्रधान याजक ठहराती है परन्तु जो किरिया व्यवस्था के पीछे खाई गई उस को बात पुत्र को जो सर्बदा सिद्ध किया गया है ठहराती है॥

८. जो बातें कही जाती हैं उन में सार बात यह है कि हमारा ऐसा महायाजक है कि स्वर्ग में महिमा के सिंहासन के दहिने हाथ जा बैठा। और पवित्र स्थान का २ और उस सच्चे तंबू का सेवक हुआ जिसे किसी मनुष्य ने नहीं परन्तु परमेश्वर ने खड़ा किया। क्योंकि हर एक प्रधान याजक चढ़ावे ३ और बलिदान चढ़ाने के लिये ठहराया जाता है इस कारण अवश्य है कि इसी के पास भी चढ़ाने के लिये कुछ होय। फिर याजक तो हैं ४ जो व्यवस्था के अनुसार चढ़ावे चढ़ाते हैं और स्वर्ग में की बस्तुओं के प्रतिरूप औ परछाईं की सेवा करते हैं जैसे मूसा को जब वह तंबू बनाने पर था आज्ञा दिई गई अर्थात् ईश्वर ने कहा देख जो आकार तुझे पहाड़ पर दिखाया गया उस के अनुसार सब कुछ बना। इस लिये ५ जो यह पृथिवी पर होता तो याजक नहीं होता। परन्तु अब जैसे वह और उत्तम नियम ६ का मध्यस्थ है जो और उत्तम प्रतिज्ञाओं पर स्थापन किया गया है तैसी श्रेष्ठ सेवकाई भी उसे मिली है॥

क्योंकि जो वह पहिला नियम निर्दोष होता ७ तो दूसरे के लिये जगह न ढूंढ़ी जाती। परन्तु ८ वह उन पर दोष देके बोलता है कि परमेश्वर कहता है देखो वे दिन आते हैं कि मैं इस्रायेल के घराने के संग और यिहूदा के घराने के संग नया नियम स्थापन करूंगा। जो नियम मैं ने ९ उन के पितरों के संग उस दिन बांधा जिस दिन उन्हें मिसर देश में से निकाल लाने को उन का हाथ थांभा उस नियम के अनुसार नहीं क्योंकि वे मेरे नियम पर नहीं ठहरे और मैं ने उन की सुध न लिई परमेश्वर कहता है। परन्तु यही नियम है जो मैं उन दिनों के पीछे १० इस्रायेल के घराने के संग बांधूंगा परमेश्वर कहता है मैं अपनी व्यवस्था को उन के मन में डालूंगा और उसे उन के हृदय में लिखूंगा और मैं उन का ईश्वर होंगा और वे मेरे लोग होंगे। और वे हर एक अपने पड़ोसी को और ११ हर एक अपने भाई को यह कहके न सिखा-

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


वेंगे कि परमेश्वर को पहचान क्योंकि उन में के
१२ छोटे से बड़े लों सब मुझे जानेंगे । क्योंकि मैं
उन के अधर्म्म के विषय में दया करूंगा और
उन के पापों को और उन के कुकर्म्मों को
फिर कभी स्मरण न करूंगा ॥

१३ नया नियम कहने से उस ने पहिला नियम
पुराना ठहराया है पर जो पुराना और जीर्ण
होता जाता है सो लोप होने के निकट है ॥

# ९. सो

उस पहिले नियम के संयोग में भी सेवकाई की विधियां और
२ लौकिक पवित्र स्थान था । क्योंकि तंबू बनाया
गया अगला तंबू जिस में दीवट और मेज और
रोटी की भेंट थी जो पवित्र स्थान कहावता
३ है । और दूसरे परदे के पीछे वह तंबू जो
४ पवित्रों में से पवित्र स्थान कहावता है । जिस
में सोने की धूपदानी थी और नियम का
सन्दूक जो चारों ओर सोने से मढ़ा हुआ था
और उस में सोने की कलसी जिस में मन्ना था
और हारोन की छड़ी जिस की कोंपलें निकलीं
५ और नियम की दोनों पटियाएं । और उस के
ऊपर दोनों तेजस्वी किरूब थे जो दया के
आसन को छाये थे · इन्हों के विषय में पृथक
पृथक बात करने का अभी समय नहीं है ॥

६ यह सब बस्तु जो इस रीति से बनाई गई
हैं तो अगले तंबू में याजक लोग नित्य प्रवेश
७ कर सेवा किया करते हैं । परन्तु दूसरे में केवल
महायाजक बरस भर में एक बेर जाता है और
लोहू बिना नहीं जाता है जिसे अपने लिये
और लोगों की अज्ञानताओं के लिये चढ़ाता
८ है । इस से पवित्र आत्मा यही बताता है कि
जब लों अगला तंबू स्थापित रहता तब लों
९ पवित्र स्थान का मार्ग प्रगट नहीं हुआ । और
यह तो बर्त्तमान समय के लिये दृष्टान्त है जिस
में चढ़ावे और बलिदान चढ़ाये जाते हैं
जो सेवा करनेहारे के मन को सिद्ध नहीं
१० कर सकते हैं । केवल खाने और पीने की
बस्तुओं और नाना बपतिसमों और शरीर की
विधियों के सम्बन्ध में यह बातें सुधर जाने के
११ समय लों ठहराई हुई हैं । परन्तु खीष्ट जब
होनेहार उत्तम विषयों का महायाजक होके
आया तब उस ने और भी बड़े और सिद्ध तंबू
में से जो हाथ का बनाया हुआ नहीं अर्थात्
१२ इस सृष्टि का नहीं है । और बकरों और बछ-
ड़ूओं के लोहू के द्वारा नहीं परन्तु अपनेही लोहू के
द्वारा से एक ही बेर पवित्र स्थान में प्रवेश किया
और अनन्त उद्धार प्राप्त किया । क्योंकि यदि १३
बैलों और बकरों का लोहू और बछिया की राख
जो अपवित्र लोगों पर छिड़की जाती शरीर
की शुद्धता के लिये पवित्र करती है । तो कितना १४
अधिक करके खीष्ट का लोहू जिस ने सनातन
आत्मा के द्वारा अपने तईं ईश्वर के आगे निष्क-
लंक चढ़ाया तुम्हारे मन को मृतवत कर्म्मों से शुद्ध
करेगा कि तुम जीवते ईश्वर की सेवा करो ॥

और इसी के कारण वह नये नियम का १५
मध्यस्थ है जिस्तें पहिले नियम के सम्बन्धी
अपराधों के उद्धार के लिये मृत्यु भोग किये
जाने से बुलाये हुए लोग अनन्त अधिकार को
प्रतिज्ञा को प्राप्त करें । क्योंकि जहां मरणोपरान्त १६
दान का नियम है तहां नियम के बांधनेहारे की
मृत्यु का अनुमान अवश्य है । क्योंकि ऐसा नियम १७
लोगों के मरने पर दृढ़ होता है नहीं तो जब
लों उस का बांधनेहारा जीता है तब लों नियम
कभी काम नहीं आता है । इस लिये वह पहिला १८
नियम भी लोहू बिना नहीं स्थापन किया गया
है । क्योंकि जब मूसा व्यवस्था के अनुसार हर १९
एक आज्ञा सब लोगों से कह चुका तब उस ने
जल और लाल ऊन और एसोब के संग बछ-
ड़ूओं और बकरों का लोहू लेके पुस्तक ही पर
और सब लोगों पर भी छिड़का । और कहा २०
यह उस नियम का लोहू है जिसे ईश्वर ने
तुम्हारे विषय में आज्ञा करके ठहराया है । और २१
उस ने तंबू पर भी और सेवा की सब सामग्री
पर उसी रीति से लोहू छिड़का । और व्यवस्था २२
के अनुसार प्राय सब बस्तु लोहू के द्वारा शुद्ध
किई जाती हैं और बिना लोहू बहाये पाप-
मोचन नहीं होता है ॥

सो अवश्य था कि स्वर्ग में की बस्तुओं के २३
प्रतिरूप इन्हों से शुद्ध किये जायें परन्तु स्वर्ग में
की बस्तु आप ही इन्हों से उत्तम बलिदानों से
शुद्ध किई जायें । क्योंकि खीष्ट ने हाथ के २४
बनाये हुए पवित्र स्थान में जो सच्चे का दृष्टान्त
है प्रवेश नहीं किया परन्तु स्वर्ग ही में प्रवेश
किया कि हमारे लिये अब ईश्वर के सन्मुख
दिखाई देवे । पर इस लिये नहीं कि जैसा २५
महायाजक बरस बरस दूसरे का लोहू लिये
हुए पवित्र स्थान में प्रवेश करता है तैसा वह
अपने को बार बार चढ़ावे । नहीं तो जगत २६

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

की उत्पत्ति से लेके उस को बहुत बेर दुःख भोगना पड़ता. परन्तु अब जगत के अन्त में वह एक बेर अपने ही बलिदान के द्वारा पाप २७ को दूर करने के लिये प्रगट हुआ है। और जैसे मनुष्यों के लिये एक बेर मरना और उस के २८ पीछे बिचार ठहराया हुआ है। वैसे ही खीष्ट बहुतों के पापों को उठा लेने के लिये एक बेर चढ़ाया गया और जो लोग उस की बाट जोहते हैं उन को त्राण के लिये दूसरी बेर बिना पाप से दिखाई देगा॥

**१०. व्यवस्था** में तो होनेहार उत्तम विषयों की परछाईं-मात्र है पर उन विषयों का स्वरूप नहीं इस इस लिये वह बरस बरस एक ही प्रकार के बलिदानों के सदा चढ़ाये जाने से कभी उन्हें जो निकट आते हैं सिद्ध नहीं कर सकती है। २ नहीं तो क्या उन्हों का चढ़ाया जाना बन्द न हो जाता इस कारण कि सेवा करनेहारों को जो एक बेर शुद्ध किये गये थे फिर पापी होने ३ का कुछ बोध न रहता। पर इन्हों में बरस ४ बरस पापों का स्मरण हुआ करता है। क्योंकि अन्होना है कि बैलों और बकरों का लोहू ५ पापों को दूर करे। इस कारण खीष्ट जगत में आते हुए कहता है तू ने बलिदान और चढ़ावे को न चाहा परन्तु मेरे लिये देह सिद्ध किया। ६ तू होमों से और पाप निमित्त के बलियों से ७ प्रसन्न न हुआ। तब मैं ने कहा देख मैं आता हूं धर्म्मपुस्तक में मेरे विषय में लिखा भी है ८ जिस्तें हे ईश्वर तेरी इच्छा पूरी करूं। ऊपर उस ने कहा है बलिदान और चढ़ावे को और होमों और पाप निमित्त के बलियों को तू ने न चाहा और न उन से प्रसन्न हुआ अर्थात् उन से ९ जो व्यवस्था के अनुसार चढ़ाये जाते हैं। तब कहा है देख मैं आता हूं जिस्तें हे ईश्वर तेरी इच्छा पूरी करूं. वह पहिले को उठा देता है १० इस लिये कि दूसरे को स्थापन करे। उसी इच्छा के अनुसार हम लोग योशु खीष्ट के देह के एक ही बेर चढ़ाये जाने के द्वारा पवित्र किये गये हैं॥

११ और हर एक याजक खड़ा होके प्रतिदिन सेवकाई करता है और एक ही प्रकार के बलि-दानों को जो पापों को कभी मिटा नहीं सकते १२ हैं बारंबार चढ़ाता है। परन्तु वह तो पापों के लिये एक ही बलिदान चढ़ाके ईश्वर के दहिने हाथ सदा बैठ गया। और अब से जब १३ लों उस उस के शत्रु उस के चरणों की पीढ़ी न बनाये जायें तब लों बाट जोहता रहता है। क्योंकि एक ही चढ़ावे से उस ने उन्हें जो पवित्र १४ किये जाते हैं सदा सिद्ध किया है॥

और पवित्र आत्मा भी हमें साक्षी देता है १५ क्योंकि उस ने पहिले कहा था। यही नियम है १६ जो मैं उन दिनों के पीछे उन के संग बांधूंगा परमेश्वर कहता है मैं अपनी व्यवस्था को उन के हृदय में डालूंगा और उसे उन के मन में लिखूंगा। [तब पीछे कहा] मैं उन के पापों को १७ और उन के कुकर्म्मों को फिर कभी स्मरण न करूंगा। पर जहां इन का मोचन हुआ तहां १८ फिर पापों के लिये चढ़ावा न रहा॥

सो हे भाइयो जब कि यीशु के लोहू के द्वारा १९ से हमें पवित्र स्थान में प्रवेश करने को साहस मिलता है। और हमारे लिये परदे में से अर्थात् २० उस के शरीर में से नया और जीवता मार्ग है जो उस ने हमारे लिये स्थापन किया। और २१ हमारा महायाजक है जो ईश्वर के घर का अध्यक्ष है। तो आओ बुरे मन से शुद्ध होने को २२ हृदय पर छिड़काव किये हुए और देह शुद्ध जल से नहलाये हुये हम लोग बिश्वास के निश्चय के साथ सच्चे मन से निकट आवें। और आशा २३ के अंगीकार को दृढ़ कर थांभ रखें क्योंकि जिस ने प्रतिज्ञा किई है वह बिश्वासयोग्य है। और प्रेम औ सुकर्म्मों में उस्काने के लिय एक २४ दूसरे को चिन्ता किया करें। और जैसे कितनों २५ की रीति है तैसे आपस में एकट्ठे होना न छोड़ें परन्तु एक दूसरे को समझावें. और जितने भर उस दिन को निकट आते देखो उतने अधिक करके यह किया करो।

क्योंकि जो हम सत्य का ज्ञान प्राप्त करने के २६ पीछे जान बूझ के पाप किया करें तो पापों के लिये फिर कोई बलिदान नहीं। परन्तु दंड २७ का भयंकर बाट जोहना और बिरोधियों को भक्षण करनेवाली आग का ज्वलन रह गया। जिस ने मूसा की व्यवस्था को तुच्छ जाना है २८ कोई हो वह दो अथवा तीन साक्षियों की साक्षी पर दया से बर्ज्जित होके मर जाता है। तो क्या समझते हो कितने और भी भारी २९ दण्ड के योग्य वह गिना जाएगा जिस ने ईश्वर के पुत्र को पांवों तले रौंदा है और नियम

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



के लोहू को जिस से वह पवित्र किया गया था अपवित्र जाना है और अनुग्रह के आत्मा का ३० अपमान किया है। क्योंकि हम उसे जानते हैं जिस ने कहा कि पलटा लेना मेरा काम है परमेश्वर कहता है मैं प्रतिफल देऊंगा और फिर कि परमेश्वर अपने लोगों का बिचार करेगा। ३१ जीवते ईश्वर के हाथों में पड़ना भयंकर बात है॥

३२ परन्तु अगले दिनों को स्मरण करो जिन में तुम ज्योति पाके दुःखों के बड़े युद्ध में स्थिर ३३ रहे। कुछ यह कि निन्दाओं और क्लेशों से तुम लीला के ऐसे बनाये जाते थे कुछ यह कि जिन के इस रीति से दिन कटते थे उन के संग तुम ३४ भागी हुए। क्योंकि तुम मेरे बंधनों के दुःख में भी दुःखी हुए और यह जानके कि स्वर्ग में हमारे लिये श्रेष्ठ और अक्षय सम्पत्ति है तुम ने अपनी सम्पत्ति का लूटा जाना आनन्द ३५ से ग्रहण किया। सो अपने साहस को जिस का बड़ा प्रतिफल होता है मत त्याग देओ। ३६ क्योंकि तुम्हें स्थिरता का प्रयोजन है इस लिये कि ईश्वर की इच्छा पूरी करके तुम ३७ प्रतिज्ञा का फल पावो। क्योंकि थोड़ा ऐसा बेर में वह जो आने वाला है आवेगा और ३८ बिलम्ब न करेगा। बिश्वास से धर्म्मी जन जीयेगा परन्तु जो वह हट जाय तो मेरा ३९ मन उस से प्रसन्न नहीं। पर हम लोग हट जानेवाले नहीं हैं जिस से बिनाश होता परन्तु बिश्वास करनेहारे हैं जिस से आत्मा की रक्षा होगी॥

## ११. बिश्वास

जिन बातों की आशा रखी जाती उन बातों का निश्चय और अनदेखी बातों का प्रमाण है॥

२ इसी के विषय में प्राचीन लोग सुख्यात ३ हुए। बिश्वास से हम बूझते हैं कि सारा जगत ईश्वर के बचन से रचा गया यहां लों कि जो देखा जाता है सो उस से जो दिखाई ४ देता है नहीं बनाया गया है। बिश्वास से हाबिल ने ईश्वर के आगे काइन से बड़ा बलिदान चढ़ाया और उस के द्वारा उस पर साक्षी दिई गई कि धर्म्मी जन है क्योंकि ईश्वर ने आप ही उस के चढ़ावों पर साक्षी दिई और उसी के द्वारा वह मूए पर भी अब लों बोलता है। बिश्वास से हनोक उठा लिया गया कि ५ मृत्यु को न देखे और नहीं मिला क्योंकि ईश्वर ने उस को उठा लिया था क्योंकि उस पर साक्षी दिई गई है कि उठा लिये जाने के पहिले उस ने ईश्वर को प्रसन्न किया था। परन्तु बिश्वास बिना उसे प्रसन्न करना असाध्य ६ है क्योंकि अवश्य है कि जो ईश्वर के पास आवे सो बिश्वास करे कि वह है और कि वह उन्हें जो उसे ढूंढ़ लेते हैं प्रतिफल देनेहारा है। बिश्वास से नूह जो बातें उस समय में देख ७ नहीं पड़ती थीं उन के विषय में ईश्वर से चिताया जाके डर गया और अपने घराने की रक्षा के लिये जहाज बनाया और उस के द्वारा से उस ने संसार को दोषी ठहराया और उस धर्म्म का अधिकारी हुआ जो बिश्वास से होता है॥

बिश्वास से इब्राहीम जब बुलाया गया तब ८ आज्ञाकारी होके निकला कि उस स्थान को जाय जिसे वह अधिकार के लिये पाने पर था और मैं किधर जाता हूं यह न जानके निकल चला। बिश्वास से वह प्रतिज्ञा के देश में ९ जैसे पराये देश में बिदेशी रहा और इसहाक और याकूब के साथ जो उसी प्रतिज्ञा के संगी अधिकारी थे तम्बूओं में बास किया। क्योंकि १० वह उस नगर का बाट जोहता था जिस की नेवें हैं जिस का रचनेहारा और बनानेहारा ईश्वर है। बिश्वास से सारः ने भी गर्भ धारण ११ करने की शक्ति पाई और बयस के ब्यतीत होने पर भी बालक जनी क्योंकि उस ने उस को जिस ने प्रतिज्ञा किई थी बिश्वासयोग्य समझा। इस कारण एक ही जन से जो १२ मृतक सा भी हो गया था लोग इतने जन्मे जितने आकाश के तारे हैं और जैसे समुद्र के तीर पर का बालू जो अगणित है। ये सब १३ बिश्वास ही में मरे कि उन्हों ने प्रतिज्ञाओं का फल नहीं पाया परन्तु उसे दूर से देखा और निश्चय कर लिया और प्रणाम किया और मान लिया कि हम पृथिवी पर ऊपरी और परदेशी हैं। क्योंकि जो लोग ऐसी बातें १४ कहते हैं सो प्रगट करते हैं कि देश ढूंढ़ते हैं। और जो वे उस देश को जिस से निकल आये १५ थे स्मरण करते तो उन्हें लौट जाने का अवसर मिलता। पर अब वे और उत्तम अर्थात् १६ स्वर्गीय देश पहुंचने की चेष्टा करते हैं इस

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



लिये ईश्वर उन का ईश्वर कहलाने में उन से लजाता नहीं क्योंकि उस ने उन के लिये नगर
१७ तैयार किया है। बिश्वास से इब्राहीम ने जब उस को परीक्षा लिई गई तब इसहाक
१८ को चढ़ाया। जिस ने प्रतिज्ञाओं को पाया था और जिस को कहा गया था कि इसहाक से जो हो सो तेरा वंश कहावेगा सोई अपने
१९ एकलौते को चढ़ाता था। क्योंकि उस ने बिचार किया कि ईश्वर मृतकों में से भी उठा सकता है जिन में से उस ने दृष्टान्त में उसे
२० पाया भी। बिश्वास से इसहाक ने याकूब और एसौ को आनेवाली बातों के विषय में
२१ आशीस दिई। बिश्वास से याकूब ने जब वह मरने पर था यूसफ के दोनों पुत्रों में से एक एक को आशीस दिई और अपनी लाठी के
२२ सिरे पर उठंगके प्रणाम किया। बिश्वास से यूसफ ने जब वह मरने पर था इस्रायेल के सन्तानों की यात्रा का चर्चा किया और अपनी हड्डियों के विषय में आज्ञा किई॥

२३ बिश्वास से मूसा जब उत्पन्न हुआ तब उस के माता पिता ने उसे तीन मास छिपा रखा क्योंकि उन्हों ने देखा कि बालक सुन्दर है
२४ और वे राजा की आज्ञा से न डरे। बिश्वास से मूसा जब सयाना हुआ तब फिरऊन की
२५ बेटी का पुत्र कहलाने से मुकर गया। क्योंकि उस ने पाप का अनित्य सुखभोग भोगना नहीं परन्तु ईश्वर के लोगों के संग दुःखित
२६ होना चुन लिया। और उस ने खीष्ट के कारण निन्दित होना मिसर में की संपत्ति से बड़ा धन समझा क्योंकि उस की दृष्टि प्रतिफल की
२७ ओर लगी रही। बिश्वास से वह मिसर को छोड़ गया और राजा के क्रोध से नहीं डरा क्योंकि वह जैसा अदृश्य पर दृष्टि करता हुआ
२८ दृढ़ रहा। बिश्वास से उस ने निस्तार पर्व्व को और लोहू छिड़कने की विधि को माना ऐसा न हो कि पहिलौठों का नाश करनेहारा
२९ इस्रायेली लोगों को छूवे। बिश्वास से वे लाल समुद्र के पार जैसे सूखी भूमि पर होके उतरे जिस के पार उतरने का यत्न करने में मिसरी
३० लोग डूब गये। बिश्वास से यिरीहो की भीतें जब सात दिन घेरी गई थीं तब गिर पड़ीं।
३१ बिश्वास से राहब बेश्या अबिश्वासियों के संग नष्ट न हुई इस लिये कि भेदियों को कुशल से ग्रहण किया॥

और मैं आगे क्या कहूं। क्योंकि गिदियोन ३२ का और बाराक औ शमशोन का और यिप्ताह का और दाऊद औ शमूएल का और भविष्यद्वक्ताओं का बर्णन करने को मुझे समय न मिलेगा। इन्हों ने बिश्वास के द्वारा राज्यों ३३ को जीत लिया धर्म्म का कार्य्य किया प्रतिज्ञाओं को प्राप्त किया सिंहों के मुंह बन्द किये। अग्नि की शक्ति निवृत्त किई खड्ग की धार ३४ से बच निकले दुर्बलता से बलवन्त किये गये युद्ध में प्रबल हो गये और परायों की सेनाओं को हटाया। स्त्रियों ने पुनरुत्थान के द्वारा ३५ से अपने मृतकों को फिर पाया पर और लोग मार खाते खाते मर गये और उद्धार ग्रहण न किया इस लिये कि और उत्तम पुनरुत्थान को पहुंचें। दूसरों को ठट्ठों और कोड़ों की हां ३६ और भी बंधनों की और बन्दीगृह की परीक्षा हुई। वे पत्थरवाह किये गये वे आरे से चीरे ३७ गये उन की परीक्षा किई गई वे खड्ग से मारे गये वे कंगाल औ क्लेश औ दुःखी हो भेड़ों की और बकरियों की खालें ओढ़े हुए इधर उधर फिरते रहे। और जंगलों औ पर्व्वतों ३८ औ गुफाओं में औ पृथिवी के दरारों में भरमते फिरे. संसार उन के योग्य न था। और ३९ इन सभों ने बिश्वास के द्वारा सुख्यात होके प्रतिज्ञा का फल नहीं पाया। क्योंकि ईश्वर ४० ने हमारे लिये किसी उत्तम बात की तैयारी किई इस लिये कि वे हमारे बिना सिद्ध न होवें॥

## १२.

इस कारण हम लोग भी जब कि साक्षियों के ऐसे बड़े मेघ से घेरे हुए हैं हर एक बोझ को और पाप को जो हमें सहज ही उलझाता है दूर करके वह दौड़ जो हमारे आगे धरी है धीरज से दौड़ें। और बिश्वास के कर्त्ता और सिद्ध २ करनेहारे को अर्थात् यीशु की ओर ताकें जिस ने उस आनन्द के लिये जो उस के आगे धरा था क्रूश को सह लिया और लज्जा को तुच्छ जाना और ईश्वर के सिंहासन के दहिने हाथ जा बैठा है। उस को सोचो जिस ने अपने ३ बिरुद्ध पापियों का इतना बिबाद सह लिया जिस्तें तुम थक न जावो और अपने अपने मन का साहस न छोड़ो॥

अब लों तुम्हों ने पाप से लड़ते हुए लोहू ४

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



५ बहाने तक साम्हना नहीं किया है। और तुम उस उपदेश को भूल गये हो जो तुम से जैसे पुत्रों से बातें करता है कि हे मेरे पुत्र परमेश्वर की ताड़ना को हलकी बात मत जान और ६ जब वह तुझे डांटे तब साहस मत छोड़। क्योंकि परमेश्वर जिसे प्यार करता है उस की ताड़ना करता है और हर एक पुत्र को जिसे ग्रहण ७ करता है कोड़े मारता है। जो तुम ताड़ना सह लेओ तो ईश्वर तुम से जैसे पुत्रों से व्यवहार करता है क्योंकि कौन सा पुत्र है जिस की ८ ताड़ना पिता नहीं करता है। परन्तु यदि ताड़ना जिस के भागी सब कोई हुए हैं तुम पर नहीं होती तो तुम पुत्र नहीं परन्तु व्यभि- ९ चार के सन्तान हो। फिर हमारे देह के पिता भी हमारी ताड़ना किया करते थे और हम उन का आदर करते थे क्या हम बहुत अधिक करके आत्माओं के पिता के अधीन न होंगे १० और जीयेंगे। क्योंकि वे तो थोड़े दिन के लिये जैसे अच्छा जानते थे तैसे ताड़ना करते थे परन्तु यह तो हमारे लाभ के निमित्त करता है इस लिये कि हम उस की पवित्रता के भागी ११ होवें। कोई ताड़ना बर्त्तमान समय में आनन्द की बात नहीं देख पड़ती है परन्तु शोक की बात तौभी पीछे वह उन्हें जो उस के द्वारा साधे गये हैं धर्म्म का शांतिदाई फल देती है॥

१२ इस लिये अबल हाथों को और निर्ब्बल १३ घुटनों को दृढ़ करो। और अपने पांवों के लिये सीधे मार्ग बनाओ कि जो लंगड़ा है सो बहकाया १४ न जाय परन्तु और भी चंगा किया जाय। सभों के संग मिलाप की चेष्टा करो और पवित्रता १५ की जिस बिना कोई प्रभु को न देखेगा। और देख लेओ ऐसा न हो कि कोई ईश्वर के अनु- ग्रह से रहित होय अथवा कोई कड़वाहट की जड़ उगे और क्लेश देवे और उस के द्वारा से १६ बहुत से लोग अशुद्ध होवें। ऐसा न हो कि कोई जन व्यभिचारी वा एसौ की नाईं अप- वित्र होय जिस ने एक बेर के भोजन पर अपने १७ पहिलौठेपन को बेच डाला। क्योंकि तुम जानते हो कि जब वह पीछे आशीस पाने की इच्छा करता भी था तब अयोग्य गिना गया क्योंकि यद्यपि उस ने रो रोके उसे ढूंढ़ा तौभी पश्चात्ताप की जगह न पाई॥

१८ तुम तो उस पर्ब्बत के पास नहीं आये हो जो छूआ जाता और आग से जल उठा और न घोर मेघ और अंधकार और आंधी के पास। १९ और न तुरही के ध्वनि और बातों के शब्द के पास जिस के सुननेहारों ने बिन्ती किई कि और कुछ भी बात हम से न किई जाय। २० क्योंकि वे उस आज्ञा को नहीं सह सकते थे कि यदि पशु भी पर्ब्बत को छूवे तो पत्थरवाह किया जायगा अथवा बर्छी से बेधा जायगा। २१ और वह दर्शन ऐसा भयँकर था कि मूसा बोला २२ मैं बहुत भयमान और कंपित हूं। परन्तु तुम सियोन पर्ब्बत के पास और जीवते ईश्वर के नगर स्वर्गीय यिरूशलोम के पास आये हो। २३ और स्वर्गदूतों की सभा के पास जो सहस्रों हैं और पहिलौठों की मण्डली के पास जिन के नाम स्वर्ग में लिखे हुए हैं और ईश्वर के पास जो सभों का विचार करता है और सिद्ध किये २४ हुए धर्म्मियों के आत्माओं के पास। और नये नियम के मध्यस्थ यीशु के पास और छिड़काव के लोहू के पास जो हाबिल से अच्छी बातें बोलता है॥

२५ देखो बोलनेहारे से मुंह मत फेरो क्योंकि यदि वे लोग जब पृथिवी पर आज्ञा देनेहारे से मुंह फेरा तब नहीं बचे तो बहुत अधिक करके हम लोग जो स्वर्ग से बोलनेहारे से फिर जावें २६ तो नहीं बचेंगे। उस के शब्द ने तब पृथिवी को डुलाया परन्तु अब उस ने प्रतिज्ञा किई है कि फिर एक बेर मैं केवल पृथिवी को नहीं २७ परन्तु आकाश को भी डुलाऊंगा। यह बात कि फिर एक बेर यही प्रगट करती है कि जो बस्तु डुलाई जाती हैं सो सृजी हुई बस्तुओं की नाईं बदली जायेंगीं इस लिये कि जो २८ बस्तु डुलाई नहीं जातीं सो बनी रहें। इस कारण हम लोग जो न डोलनेवाला राज्य पाते हैं अनुग्रह धारण करें जिस के द्वारा हम सन्मान और भक्ति सहित ईश्वर की सेवा उस की २९ प्रसन्नता के योग्य करें। क्योंकि हमारा ईश्वर भस्म करनेहारी अग्नि है॥

**१३.** भ्रातीय प्रेम बना रहे। अतिथि २ सेवा को मत भूल जाओ क्योंकि इसके द्वारा कितनों ने बिन जाने ३ स्वर्गदूतों की पहुनई किई है। बंधुओं को जैसे कि उन के संग बंधे हुए होते और दुःखित लोगों को जैसे कि आप भी शरीर में रहते हो ४ स्मरण करो। बिवाह सभों में आदरयोग्य और



CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



बिछौना शुचि रहे परन्तु ईश्वर व्यभिचारियों ५ और परस्त्रीगामियों का बिचार करेगा। तुम्हारी रीति व्यवहार लोभरहित होवे और जो तुम्हारे पास है उस से सन्तुष्ट रहो क्योंकि उसी ने कहा है मैं तुझे कभी नहीं छोडूंगा और न ६ कभी तुझे त्यागूंगा। यहां लों कि हम ढाढ़स बांधके कहते हैं कि परमेश्वर मेरा सहायक है और मैं नहीं डरूंगा . मनुष्य मेरा क्या करेगा। ७ अपने प्रधानों को जिन्हों ने ईश्वर का बचन तुम से कहा है स्मरण करो और ध्यान से उन की चाल चलन का अन्त देखके उन के बिश्वास ८ के अनुगामी होओ। यीशु खीष्ट कल और ९ आज और सर्वदा एकसां है। नाना प्रकार की और ऊपरी शिक्षाओं से मत भरमाये जाओ क्योंकि अच्छा है कि मन अनुग्रह से दृढ़ किया जाय खाने की बस्तुओं से नहीं जिन से उन लोगों को जो उन की बिधि पर चले कुछ लाभ नहीं १० हुआ। हमारी एक बेदी है जिस से खाने का अधिकार उन लोगों को नहीं है जो तंबू में ११ की सेवा करते हैं। क्योंकि जिन पशुओं का लोहू महायाजक पाप के निमित्त पवित्र स्थान में ले जाता है उन के देह छावनी के बाहर १२ जलाये जाते हैं। इस कारण यीशु ने भी इस लिये कि लोगों को अपने ही लोहू के द्वारा पवित्र करे फाटक के बाहर दुःख भोगा। १३ सो हम लोग उस की निन्दा सहते हुए छावनी १४ के बाहर उस पास निकल जावें। क्योंकि यहां हमारा कोई ठहरनेहारा नगर नहीं है परन्तु १५ हम उस होनेहार नगर को ढूंढ़ते हैं। इस लिये यीशु के द्वारा हम सदा ईश्वर के आगे स्तुति का बलिदान अर्थात् उस के नाम का धन्य माननेहारे होठों का फल चढ़ाया करें। १६ परन्तु भलाई और सहायता करने को मत भूल जाओ क्योंकि ईश्वर ऐसे बलिदानों से १७ प्रसन्न होता है। अपने प्रधानों को मानो और उन के अधीन होओ क्योंकि वे जैसे कि लेखा देंगे तैसे तुम्हारे प्राणों के लिये चौकी देते हैं इस लिये कि वे इस को आनन्द से करें और कहर कहरके नहीं क्योंकि यह तुम्हारे लिये १८ निष्फल है। हमारे लिये प्रार्थना करो क्योंकि हम भरोसा रखते हैं कि हमारा अच्छा बिवेक है और हम लोग सभों में अच्छी चाल चला १९ चाहते हैं। और मैं बहुत अधिक बिन्ती करता हूं कि यही करो इस लिये कि मैं और भी शीघ्र तुम्हें फेर दिया जाऊं॥

२० शांति का ईश्वर जिस ने हमारे प्रभु यीशु को जो सनातन नियम का लोहू लिये हुए भेड़ों का बड़ा गड़ेरिया है मृतकों में से उठाया। २१ तुम्हें हर एक अच्छे कर्म्म में सिद्ध करे कि उस की इच्छा पर चलो और जो उस को भावता है उसे तुम्हों में यीशु खीष्ट के द्वारा उत्पन्न करे जिस का गुणानुबाद सदा सर्वदा होवे. आमीन॥ २२ और हे भाइये। मैं तुम से बिन्ती करता हूं उपदेश का बचन सह लेओ क्योंकि २३ मैं ने संक्षेप से तुम्हारे पास लिखा है। यह जानो कि भाई तिमोथिय छूट गया है. जो वह शीघ्र आवे तो उस के संग मैं तुम्हें देखूंगा। २४ अपने सब प्रधानों को और सब पवित्र लोगों को नमस्कार करो. इतलिया के जो लोग हैं २५ उन का तुम से नमस्कार। अनुग्रह तुम सभों के संग होवे। आमीन॥

---

# याकूब प्रेरित की पत्री।

---

१. याकूब जो ईश्वर का और प्रभु यीशु खीष्ट का दास है बारहों कुलों को जो तितर बितर रहते हैं. आनन्द रहो॥

२ हे मेरे भाइयो जब तुम नाना प्रकार की परीक्षाओं में पड़ो उसे सर्व्व आनन्द समझो। ३ क्योंकि जानते हो कि तुम्हारे बिश्वास के परखे ४ जाने से धीरज उत्पन्न होता है। परन्तु धीरज का काम सिद्ध होवे जिस्तें तुम सिद्ध और पूरे

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



होओ और किसी बात में तुम्हारी घटी न ५ होय। परन्तु यदि तुम में से किसी को बुद्धि की घटी होय तो ईश्वर से मांगे जो सभों को उदारता से देता है और उलहना नहीं देता ६ और उस को दिई जायगी। परन्तु बिश्वास से मांगे और कुछ संदेह न रखे क्योंकि जो संदेह रखता है सो समुद्र की लहर के समान है जो बयार से चलाई जाती और डुलाई ७ जाती है। वह मनुष्य न समझे कि मैं प्रभु ८ से कुछ पाऊंगा। दुचित्ता मनुष्य अपने सब ९ मार्गों में चंचल है। दीन भाई अपने ऊंचे १० पद पर बड़ाई करे। परन्तु धनवान अपने नीचे पद पर बड़ाई करता है क्योंकि वह घास ११ के फूल की नाईं जाता रहेगा। क्योंकि सूर्य्य ज्योंही घाम सहित उदय होता त्यों घास को सुखाता है और उस का फूल झड़ जाता है और उस के रूप की शोभा नष्ट होती है. वैसे ही धनवान भी अपने पथ ही में मुरझा- १२ यगा। जो मनुष्य परीक्षा में स्थिर रहता है सो धन्य है क्योंकि वह खरा निकलके जीवन का मुकुट पावेगा जिस की प्रतिज्ञा प्रभु ने उन्हें जो उस को प्यार करते हैं दिई है। १३ कोई जन परीक्षित होने पर यह न कहे कि ईश्वर से मेरी परीक्षा किई जाती है क्योंकि ईश्वर बुरी बातों से परीक्षित होता नहीं और वह किसी की वैसी परीक्षा नहीं करता है। १४ परन्तु हर कोई जब अपनी ही अभिलाषा से खींचा और फुसलाया जाता है तब परीक्षा में १५ पड़ता है। फिर अभिलाषा को जब गर्भ रहता है तब वह कुक्रिया जनती है और कुक्रिया जब समाप्त होती तब मृत्यु को उत्पन्न करती है ॥

१६ हे मेरे प्यारे भाइयो धोखा मत खाओ। १७ हर एक अच्छा दानकर्म्म और हर एक सिद्ध दान ऊपर से उतरता है अर्थात ज्योतियों के पिता से जिस में न अदल बदल न फेर फार १८ को छाया है। अपनी ही इच्छा से उस ने हमें सत्यता के बचन के द्वारा उत्पन्न किया इस लिये कि हम उस की सृजी हुई बस्तुओं के १९ पहिले फल के ऐसे होवें। सो हे मेरे प्यारे भाइयो हर एक मनुष्य सुनने के लिये शीघ्रता करे पर बोलने में बिलम्ब करे औ क्रोध में २० बिलम्ब करे। क्योंकि मनुष्य का क्रोध ईश्वर २१ के धर्म्म को नहीं निबाहता है। इस कारण सब अशुद्धता को और बैरभाव की अधिकाई को दूर करके नम्रता से उस रोपे हुए बचन को ग्रहण करो जो तुम्हारे प्राणों को बचा सकता है। परन्तु बचन पर चलनेहारे होओ और २२ केवल सुननेहारे नहीं जो अपने को धोखा देओ। क्योंकि यदि कोई बचन का सुननेहारा २३ है और उस पर चलनेहारा नहीं तो वह एक मनुष्य के समान है जो अपना स्वाभाविक मुंह दर्पण में देखता है। क्योंकि वह अपने २४ को ज्यों ही देखता त्यों चला जाता और तुरन्त भूल जाता है कि मैं कैसा था। परन्तु २५ जो जन सिद्ध व्यवस्था को जो निर्बंधता की है झुक झुकके देखता है और ठहर जाता है वह जो ऐसा सुननेहारा नहीं कि भूल जाय परन्तु कार्य्य करनेहारा है तो वही अपनी करणी में धन्य होगा। यदि तुम्हों में कोई २६ जो अपनी जीभ पर बाग नहीं लगाता है परन्तु अपने मन को धोखा देता है अपने को धर्म्माचारी समझता है तो इस का धर्म्माचार व्यर्थ है। ईश्वर पिता के यहां शुद्ध और २७ निर्मल धर्म्माचार यह है अर्थात् माता पिता-हीन लड़कों के और बिधवाओं के क्लेश में उन की सुध लेना और अपने तईं संसार से निष्कलंक रखना ॥

२. हे मेरे भाइयो हमारे तेजोमय प्रभु यीशु ख्रीष्ट के बिश्वास में पक्षपात मत किया करो। क्योंकि यदि एक पुरुष सोने २ के छल्ले और भड़कीला बस्त्र पहिने हुए तुम्हारी सभा में आवे और एक कंगाल मनुष्य भी मैला बस्त्र पहिने हुए आवे। और तुम उस भड़कीला ३ बस्त्र पहिने हुए पर दृष्टि कर के उस से कहो आप यहां अच्छी रीति से बैठिये और उस कंगाल से कहो तू वहां खड़ा रह अथवा यहां मेरे पांवों की पीढ़ी के नीचे बैठ। तो क्या ४ तुम ने अपने मन में भेद न माना और कुबि-चार से न्याय करनेहारे न हुए। हे मेरे प्यारे ५ भाइयो सुनो क्या ईश्वर ने इस जगत के कंगालों को नहीं चुना है कि बिश्वास में धनी और उस राज्य के अधिकारी होवें जिस की प्रतिज्ञा उस ने उन्हें जो उस को प्यार करते हैं दिई है। परन्तु तुम ने उस कंगाल ६ का अपमान किया. क्या धनी लोग तुम्हें नहीं पेरते हैं और क्या वेही तुम्हें बिचार

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri


७ आसनों के आगे नहीं खींचते हैं। जिस नाम से तुम पुकारे जाते हो क्या वे उस उत्तम नाम
८ की निन्दा नहीं करते हैं। जो तुम धर्म्मपुस्तक के इस बचन के अनुसार कि तू अपने पड़ोसी को अपने समान प्रेम कर सचमुच राजव्यवस्था
९ पूरी करते हो तो अच्छा करते हो। परन्तु जो तुम पक्षपात करते हो तो पापकर्म्म करते हो और व्यवस्था से अपराधी ठहराये जाते
१० हो। क्योंकि जो कोई सारी व्यवस्था को पालन करे पर एक बात में चूके वह सब बातों
११ के दण्ड के योग्य हो चुका। क्योंकि जिस ने कहा परस्त्रीगमन मत कर उस ने यह भी कहा कि नरहिंसा मत कर. सो जो तू परस्त्रीगमन न करे परन्तु नरहिंसा करे तो व्यवस्था का
१२ अपराधी हो चुका। तुम ऐसे बोलो और ऐसा काम करो जैसा तुम को चाहिये जिन का बिचार निर्बंधता की व्यवस्था के द्वारा किया
१३ जायगा। क्योंकि जिस ने दया न किई उस का बिचार बिना दया के किया जायगा और दया न्याय पर जयजयकार करती है॥

१४ हे मेरे भाइयो यदि कोई कहे मुझे बिश्वास है पर कर्म्म उस से नहीं होवें तो क्या लाभ है. क्या उस बिश्वास से उस का त्राण हो सकता
१५ है। यदि कोई भाई बहिन नंगे हों और उन्हें
१६ प्रतिदिन के भोजन की घटी होय। और तुम में से कोई उन से कहे कुशल से जाओ तुम्हें जाड़ा न लगे तुम तृप्त रहो परन्तु तुम जो बस्तु देह के लिये अवश्य हैं सो उन को न
१७ देओ तो क्या लाभ है। वैसेही बिश्वास भी जो कर्म्म सहित न होवे तो आप ही मृतक
१८ है। बरन कोई कहेगा तुझे बिश्वास है और मुझ से कर्म्म होते हैं तू अपने कर्म्म बिना अपना बिश्वास मुझे दिखा और मैं अपना
१९ बिश्वास अपने कर्म्मों से तुझे दिखाऊंगा। तू बिश्वास करता है कि एक ईश्वर है. तू अच्छा करता है. भूत भी बिश्वास करते और
२० थरथराते हैं। पर हे निर्बुद्धि मनुष्य क्या तू जानने चाहता है कि कर्म्म बिना बिश्वास
२१ मृतक है। क्या हमारा पिता इब्राहीम जब उस ने अपने पुत्र इसहाक को बेदी पर चढ़ाया
२२ कर्म्मों से धर्म्मी न ठहरा। तू देखता है कि बिश्वास उस के कर्म्मों के साथ कार्य्य करता था और कर्म्मों से बिश्वास सिद्ध किया गया।
२३ और धर्म्मपुस्तक का यह बचन कि इब्राहीम ने ईश्वर का बिश्वास किया और यह उस के लिये धर्म्म गिना गया पूरा हुआ और वह
२४ ईश्वर का मित्र कहलाया। सो तुम देखते हो कि मनुष्य केवल बिश्वास से नहीं परन्तु कर्म्मों से भी धर्म्मी ठहराया जाता है।
२५ वैसेही राहब बेश्या भी जब उस ने दूतों को पहुनई किई और उन्हें दूसरे मार्ग से बिदा
२६ किया क्या कर्म्मों से धर्म्मी न ठहरी। क्योंकि जैसा देह आत्मा बिना मृतक है वैसा बिश्वास भी कर्म्म बिना मृतक है॥

## ३.

हे मेरे भाइयो बहुतेरे उपदेशक मत बनो क्योंकि जानते हो कि हम
२ अधिक दण्ड पावेंगे। क्योंकि हम सब बहुत बार चूकते हैं. यदि कोई बचन में नहीं चूकता है तो वही सिद्ध मनुष्य है जो सारे देह पर भी
३ बाग लगाने का सामर्थ्य रखता है। देखो घोड़ों के मुंह में हम लगाम देते हैं इस लिये कि वे हमें मानें और हम उन का सारा देह
४ फेरते हैं। देखो जहाज भी जो इतने बड़े हैं और प्रचंड बयारों से उड़ाये जाते हैं बहुत छोटी पतवार से जिधर कहीं मांझी का मन
५ चाहता हो उधर फेरे जाते हैं। वैसेही जीभ भी छोटा अंग है और बड़ी गलफटाकी करती
६ है. देखो थोड़ी आग कितने बड़े बन को फूंकती है। और यह अधर्म्म का लोक अर्थात् जीभ एक आग है. हमारे अंगों में जीभ है जो सारे देह को कलंकी करनेहारी और भव-चक्र में आग लगानेहारी ठहरती है और उस
७ में आग लगानेहारा नरक है। क्योंकि बन-पशुओं औ पंछियों और रेंगनेहारे जन्तुओं औ जलचरों की भी हर एक जाति मनुष्य जाति
८ के बश में किई जाती है और किई गई है। परन्तु जीभ को मनुष्यों में से कोई बश में नहीं कर सकता है. वह निरंकुश दुष्ट है वह मारू
९ बिष से भरी है। उस से हम ईश्वर पिता का धन्यबाद करते हैं और उसी से मनुष्यों को
१० जो ईश्वर के समान बने हैं स्राप देते हैं। एक ही मुख से धन्यबाद औ स्राप दोनों निकलते हैं. हे मेरे भाइयो इन बातों का
११ ऐसा होना उचित नहीं है। क्या सोते के एक ही मुंह से मीठा और तीता दोनों बहते हैं।
१२ क्या गूलर के वृक्ष में मेरे भाइयो जलपाई के फल अथवा दाख की लता में गूलर के फल

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



लग सकते हैं . वैसे ही किसी सोते से खारा श्रीर मीठा दोनों प्रकार का जल नहीं निकल सकता है ॥

१३ तुम्हों में ज्ञानवान श्रीर बूझनेहारा कौन है . सो अपनी अच्छी चाल चलन से ज्ञान की १४ नम्रता सहित अपने कार्य्य दिखावे । परन्तु जो तुम अपने अपने मन में कड़वी डाह श्रीर बैर रखते हो तो सच्चाई के बिरुद्ध घमण्ड मत १५ करो श्रीर झूठ मत बोलो । यह ज्ञान ऊपर से उतरता नहीं परन्तु सांसारिक श्रीर शारीरिक १६ श्रीर शैतानी है । क्योंकि जहां डाह श्रीर बैर है तहां बखेड़ा श्रीर हर एक बुरा कर्म्म होता १७ है । परन्तु जो ज्ञान ऊपर से है सो पहिले तो पवित्र है फिर मिलनसार मृदुभाव श्रीर कोमल श्रीर दया से श्रीर अच्छे फलों से परिपूर्ण पक्ष- १८ पात रहित श्रीर निष्कपट है । श्रीर धर्म्म का फल मेल करवैयों से मिलाप में बोया जाता है ॥

४. तुम्हों में लड़ाई झगड़े कहां से होते . क्या यहां से नहीं अर्थात् तुम्हारे सुखाभिलाषों से जो तुम्हारे २ अंगों में लड़ते हैं । तुम लालसा रखते हो श्रीर तुम्हें मिलता नहीं तुम नरहिंसा श्रीर डाह करते हो श्रीर प्राप्त नहीं कर सकते तुम झगड़ा श्रीर लड़ाई करते हो परन्तु तुम्हें मिलता नहीं ३ इस लिये कि तुम नहीं मांगते हो । तुम मांगते हो श्रीर पाते नहीं इस लिये कि बुरी रीति से मांगते हो जिस्तें अपने सुखबिलास में उड़ा ४ देश्रो । हे व्यभिचारियो श्रीर व्यभिचारिणियो क्या तुम नहीं जानते हो कि संसार की मित्रता ईश्वर की शत्रुता है . सो जो कोई संसार का मित्र हुश्रा चाहता है वह ईश्वर का शत्रु ठह- ५ रता है । अथवा क्या तुम समझते हो कि धर्म्मपुस्तक वृथा कहता है . क्या वह श्रात्मा जो हमों में बसा है यहां लों स्नेह करता है कि ६ डाह भी करे । बरन वह अधिक अनुग्रह देता है इस कारण कहता है ईश्वर अभिमानियों में बिरोध करता है परन्तु दीनों पर अनुग्रह ७ करता है । इस लिये ईश्वर के अधीन होश्रो . शैतान का साम्हना करो तो वह तुम से ८ भागेगा । ईश्वर के निकट श्राश्रो तो वह तुम्हारे निकट श्रावेगा . हे पापियो अपने हाथ शुद्ध करो श्रीर हे दुचित्ते लोगो अपने मन ९ पवित्र करो । दुःखी होश्रो श्रीर शोक करो श्रीर रोश्रो . तुम्हारी हंसी शोक हो जाय श्रीर तुम्हारा श्रानन्द उदासी बने । प्रभु के १० सन्मुख दीन बनो तो वह तुम्हें ऊंचे करेगा ॥

११ हे भाइयो एक दूसरे पर अपबाद मत लगाश्रो . जो भाई पर अपबाद लगाता श्रीर अपने भाई का बिचार करता है सो व्यवस्था पर अपबाद लगाता श्रीर व्यवस्था का बिचार करता है . परन्तु जो तू व्यवस्था का बिचार करता है तो तू व्यवस्था पर चलनेहारा नहीं परन्तु बिचारकर्त्ता है । एक व्यवस्थाकारक १२ श्रीर बिचारकर्त्ता है अर्थात् वही जिसे बचाने श्रीर नाश करने का सामर्थ्य है . तू कौन है जो दूसरे का बिचार करता है ॥

१३ अब श्राश्रो तुम जो कहते हो कि आज वा कल हम उस नगर में जायेंगे श्रीर वहां एक बरस बितावेंगे श्रीर लेन देन कर कमावेंगे । १४ पर तुम तो कल की बात नहीं जानते हो क्योंकि तुम्हारा जीवन कैसा है . वह भाफ है जो थोड़ी बेर दिखाई देती है फिर लोप हो १५ जाती है । इस के बदले तुम्हें यह कहना था कि प्रभु चाहे तो हम जीयेंगे श्रीर यह अथवा १६ वह करेंगे । पर अब तुम अपनी गलफटाकियों पर बड़ाई करते हो . ऐसी ऐसी बड़ाई सब १७ बुरी है । सो जो भला करने जानता है श्रीर करता नहीं उस को पाप होता है ॥

५. अब श्राश्रो हे धनवान लोगो अपने पर श्रानेवाले क्लेशों २ के लिये चिल्ला चिल्ला रोश्रो । तुम्हारा धन सड़ गया है श्रीर तुम्हारे बस्त्रों को कीड़े खा ३ गये हैं । तुम्हारे सोने श्रीर रूपे में काई लग गई है श्रीर उन की काई तुम्हों पर साक्षी होगी श्रीर श्राग की नाईं तुम्हारा मांस खायगी . तुम ने पिछले दिनों में धन बटोरा ४ है । देखो जिन बनिहारों ने तुम्हारे खेतों की लवनी किई उन की बनि जो तुम ने ठग लिई है पुकारती है श्रीर लवनेहारों की दोहाई सेनाश्रों के परमेश्वर के कानों में ५ पहुंची है । तुम पृथिवी पर सुख में श्रीर बिलास में रहे तुम ने जैसे बध के दिन ही में ६ अपने मन को सन्तुष्ट किया है । तुम ने धर्म्मी को दोषी ठहराके मार डाला है . वह तुम्हारा साम्हना नहीं करता है ॥

७ सो हे भाइयो प्रभु के श्राने लों धीरज धरो.

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



देखो गृहस्थ पृथिवी के बहु मूल्य फल की बाट जोहता है और जब लों वह पहिली और पिछली बर्षा न पावे तब लों उस के लिये
८ धीरज धरता है । तुम भी धीरज धरो अपने मन को स्थिर करो क्योंकि प्रभु का आना
९ निकट है । हे भाइयो एक दूसरे के बिरुद्ध मत कुड़कुड़ाओ इस लिये कि दोषी न ठहरो. देखो बिचारकर्त्ता द्वार के आगे खड़ा है ।
१० हे मेरे भाइयो भविष्यद्वक्ताओं को जिन्हों ने प्रभु के नाम से बातें किईं दुःखभोग और
११ धीरज का नमूना समझ लेओ । देखो जो स्थिर रहते हैं उन्हें हम धन्य कहते हैं तुम ने ऐयूब की स्थिरता की सुनी है और प्रभु का अन्त देखा है कि प्रभु बहुत करुणामय और
१२ दयावन्त है । परन्तु सब से पहिले हे मेरे भाइयो किरिया मत खाओ न स्वर्ग की न धरती की न और कोई किरिया परन्तु तुम्हारा हां हां होवे और नहीं नहीं होवे जिस्तें तुम दंड के योग्य न ठहरो ॥
१३ क्या तुम्हों में कोई दुःख पाता है तो प्रार्थना करे . क्या कोई हर्षित है . तो भजन गावे । क्या तुम्हों में कोई रोगी है . तो मंडली
१४ के प्राचीनों को अपने पास बुलावे और वे प्रभु के नाम से उस पर तेल मलके उस के लिये
१५ प्रार्थना करें । और बिश्वास की प्रार्थना रोगी को बचावेगी और प्रभु उस को उठावेगा और जो उस ने पाप भी किये हों तो उस की क्षमा
१६ किई जायगी । एक दूसरे के आगे अपने अपने अपराधों को मान लेओ और एक दूसरे के लिये प्रार्थना करो जिस्तें चंगे हो जाओ . धर्म्मी जन की प्रार्थना कार्य्यकारी होके बहुत
१७ सफल होती है । एलियाह हमारे समान दुःख सुख भोगी मनुष्य था और प्रार्थना में उस ने प्रार्थना किई कि मेंह न बरसे और भूमि पर साढ़े
१८ तीन बरस मेंह न बरसा । और उस ने फिर प्रार्थना किई तो आकाश ने वर्षा दिई और भूमि ने अपना फल उपजाया ॥

१९ हे भाइयो जो तुम्हों में कोई सच्चाई से भर-
२० माया जाय और कोई उस को फेर लेवे । तो जान जाय कि जो जन पापी को उस के मार्ग के भ्रमण से फेर लेवे सो एक प्राण को मृत्यु से बचावेगा और बहुत पापों को ढांपेगा ॥

---

# पितर प्रेरित की पहिली पत्री ।

---

**१.** पितर जो यीशु ख्रीष्ट का प्रेरित है पन्त और गलातिया और कपदोकिया और आशिया और बिथुनिया देशों
२ में छितरे हुए परदेशियों को । जो ईश्वर पिता के भविष्यत ज्ञान के अनुसार आत्मा की पवित्रता के द्वारा आज्ञापालन और यीशु ख्रीष्ट के लोहू के छिड़काव के लिये चुने हुए हैं. तुम्हें बहुत बहुत अनुग्रह और शांति मिले ॥
३ हमारे प्रभु यीशु ख्रीष्ट के पिता ईश्वर का धन्यबाद होय जिसने अपनी बड़ी दया के अनुसार हमों को नया जन्म दिया कि हमें यीशु ख्रीष्ट के मृतकों में से जी उठने के द्वारा
४ जीवती आशा मिले । और वह अधिकार मिले जो अविनाशी और निर्मल और अजर है और स्वर्ग में तुम्हारे लिये रखा हुआ है । जिन की
५ रक्षा ईश्वर की शक्ति से बिश्वास के द्वारा किई जाती है जिस्तें तुम वह त्राण जो पिछले समय में प्रगट किये जाने को तैयार है प्राप्त करो ॥
६ इस से तुम आह्लादित होते हो पर अब थोड़ी बेर लों यदि आवश्यक है तो नाना प्रकार
७ की परीक्षाओं से उदास हुए हो । इस लिये कि तुम्हारे बिश्वास की परीक्षा सोने से जो नाशमान है पर आग से परखा जाता है अति बहुमूल्य होके यीशु ख्रीष्ट के प्रगट होने पर प्रशंसा और आदर और महिमा का हेतु पाई जाय ।
८ उस यीशु को तुम बिन देखे प्यार करते हो और उस पर यद्यपि उसे अब नहीं देखते हो तौभी

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

CC-0 Pt. Chakradhar Joshi and Sons, Dev Prayag. Digitized by eGangotri



बिश्वास करके अकथ्य और महिमा संयुक्त ९ आनन्द से आह्लादित होते हो। और अपने बिश्वास का अन्त अर्थात् अपने अपने आत्मा का त्राण पाते हो॥

१० उस त्राण के विषय में भविष्यद्वक्ताओं ने जिन्हों ने इस अनुग्रह के विषय में जो तुम पर किया जाता है भविष्यद्वाणी कही बहुत ढूंढ़ा ११ और खोज बिचार किया। वे ढूंढ़ते थे कि ख्रीष्ट का आत्मा जो हम में रहता है जब वह ख्रीष्ट के दुःखों पर और उन के पीछे की महिमा पर आगे से साक्षी देता है तब कौन और कैसा १२ समय बताता है। और उन पर प्रगट किया गया कि वे अपने लिये नहीं परन्तु हमारे लिये उन बातों की सेवकाई करते थे जिन्हें जिन लोगों ने स्वर्ग से भेजे हुए पवित्र आत्मा के द्वारा तुम्हें सुसमाचार सुनाया उन्हों ने अभी तुम से कह दिया है और इन बातों को स्वर्गदूत झुक झुकके देखने की इच्छा रखते हैं॥

१३ इस कारण अपने अपने मन की मानो कमर बांधके सचेत रहो और जो अनुग्रह यीशु ख्रीष्ट के प्रगट होने पर तुम्हें मिलनेवाला है उस की १४ पूरी आशा रखो। आज्ञाकारी लोगों की नाईं अपनी अज्ञानता में की अगली अभिलाषाओं १५ की रीति पर मत चला करो। परन्तु उस परम-पवित्र के समान जिस ने तुम को बुलाया तुम १६ भी आप सारी चालचलन में पवित्र बनो। क्योंकि लिखा है पवित्र होओ क्योंकि मैं पवित्र हूं। १७ और जो तुम उसे जो बिना पक्षपात हर एक के कर्म्म के अनुसार बिचार करनेहारा है पिता करके पुकारते हो तो अपने परदेशी होने का १८ समय भय से बिताओ। क्योंकि जानते हो कि तुम ने पितरों की ठहराई हुई अपनी व्यर्थ चाल-चलन से जो उद्धार पाया सो नाशमान बस्तुओं के अर्थात् रूपे अथवा सोने के द्वारा नहीं। १९ परन्तु निष्कलंक और निष्खोट मेम्ने सरीखे २० ख्रीष्ट के बहुमूल्य लोहू के द्वारा से पाया। जो जगत की उत्पत्ति के आगे से ठहराया गया था परन्तु पिछले समय पर तुम्हारे कारण प्रगट २१ किया गया। जो उस के द्वारा से ईश्वर पर बिश्वास करते हो जिस ने उसे मृतकों में से उठाया और उस को महिमा दिई यहां लों कि तुम्हारा बिश्वास और भरोसा ईश्वर पर है॥

२२ तुम ने निष्कपट भ्रातीय प्रेम के निमित्त जो अपने अपने हृदय को सत्य के आज्ञाकारी होने में आत्मा के द्वारा पवित्र किया है तो शुद्ध मन से एक दूसरे से अतिशय प्रेम करो। क्योंकि २३ तुम ने नाशमान नहीं परन्तु अबिनाशी बीज से ईश्वर के जीवते और सदा लों ठहरनेहारे बचन के द्वारा नया जन्म पाया है। क्योंकि २४ हर एक प्राणी घास की नाईं और मनुष्य का सारा बिभव घास के फूल की नाईं है। घास २५ सूख जाती है और उस का फूल झड़ जाता है परन्तु प्रभु का बचन सदा लों ठहरता है और यही बचन है जो सुसमाचार में तुम्हें सुनाया गया॥

२. इस लिये सब बैरभाव और सब छल और समस्त प्रकार का कपट और डाह और दुर्बचन दूर करके। नये जन्मे २ बालकों की नाईं बचन के निराले दूध की लालसा करो कि उस के द्वारा तुम बढ़ जावो। कि तुम ने तो चीख लिया है कि प्रभु ३ कृपाल है॥

उस के पास अर्थात् उस जीवते पत्थर के ४ पास जो मनुष्यों से तो निकम्मा जाना गया है परन्तु ईश्वर के आगे चुना हुआ और बहुमूल्य है आके। तुम भी आप जीवते पत्थरों की नाईं ५ आत्मिक घर और याजकों का पवित्र समाज बनते जाते हो जिस्तें आत्मिक बलिदानों को जो यीशु ख्रीष्ट के द्वारा ईश्वर को भावते हैं चढ़ावो। इस कारण धर्म्मपुस्तक में भी मिलता ६ है कि देखो मैं सियोन में कोने का चुना हुआ और बहुमूल्य पत्थर रखता हूं और जो उस पर बिश्वास करे सो किसी रीति से लज्जित न होगा। सो यह बहुमूल्यता तुम्हारे ही लेखे है ७ जो बिश्वास करते हो परन्तु जो नहीं मानते हैं उन्हें वही पत्थर जिसे थवइयों ने निकम्मा जाना कोने का सिरा और ठेस का पत्थर और ठोकर की चटान हुआ है। कि वे तो बचन को ८ न मानके ठोकर खाते हैं और इस के लिये वे ठहराये भी गये। परन्तु तुम लोग चुना हुआ ९ बंश और राजपदधारी याजकों का समाज और पवित्र लोग और निज प्रजा हो इस लिये कि जिस ने तुम्हें अंधकार में से अपनी अद्भुत ज्योति में बुलाया उस के गुण तुम प्रचार करो। जो आगे प्रजा न थे परन्तु अभी ईश्वर की १० प्रजा हो जिन पर दया नहीं किई गई थी परन्तु अभी दया किई गई है॥

CC-0 From the Library of Nakshatra Vedhshala, Dev Prayag. Digitized by eGangotri

